श्रीवैकुण्ठविहारिणे नमः ।

# अथ श्रीमद्भागवतभाषाटीकाविषयानुक्रमणिकाप्रारम्भः ।

## अष्टमस्कन्धः ८.



## नवमस्कन्धः ९.



## दशमस्कन्धपूर्वार्द्धम् १०.

## एकादशस्कंधः ११.



## द्वादशस्कंधः १२.



इति श्रीमद्भागवतभाषाटीकाविषयानुक्रमः समाप्तः ।

निगमकल्पतरोर्गलितं फलं शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम् ॥ पिबत भागवतं रसमालयं मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः ॥ १ ॥

## सूचना ।

सर्वविद्वद्वर कृष्णचरणाम्बुजपरायणसे विनय है कि, सम्वत् १९४६में इस महापुराण कल्पवृक्षका भारतान्तर्गत प्रथमजन्म अत्यन्त सरल सुखमय जगत्प्रसिद्ध व्रजभाषामें पदार्थमुक्तावलीनामक अतिशुद्ध भाषाटीका कराई और अत्युत्तम प्राचीन २ कविवरोंके ज्ञान भक्तिमार्गी वचनचातुरी प्रेमप्रवाहके ५०० सुललित दृष्टांतभी सम्मिलित कराये, टीका अक्षरार्थ होनेपरभी अनेक श्रुति स्मृति पुराणके दृष्टांत देकर शंकासमाधान कियागया, परीक्षासे और मान्यवर पण्डितोंकी विद्वत्तासे इसकी टीका ऐसी अत्युत्तम मनोरंजन दुःखभंजन हुई कि,जिसके श्रवणामृत पानसे कदापि इच्छा तृप्त नहीं होती । ऐसे अनुपम अमूल्य अलभ्य रत्नका विकास होतेही ग्राहकगण आनंदपूर्वक अंगीकारकर इस निगम कल्पतरुकी छायामें विश्रांत हो भवसेतुरूपी कथामृत पानकर पुनर्वार छापनेका सावकाश दिया।इसकी दूसरी आवृत्ति संवत् १९४८में छपाई इस अन्तरमें इतर क्षुद्र व्यापारियोंको व्यापारकी सूझी फिर क्या था रुपयाही कमाना अभीष्ट ! झटपट सावकाश पा काट छाँट कागज स्याही पाठ नकल गढ यामिनी वामिनीकी गढी बनालिया ! ग्राहक जानतेही हैं कि, असलसे तुच्छ नकलभी मन विकल करदेती है सो महिमाभी लम्बे लम्बे शब्दोंसे गाई गई, पर "क्रयविक्रयवेलायां काचः काचो मणिर्मणिः" इससे सावधान ! पुनः सावधान!! यह देखिये जिसकी बहुत दिनोंसे लोग चन्द्रचकोरकी समान अपेक्षा करतेथे सो तृतीयावृत्ति छपकर प्रसिद्ध होगई थी, तिस उपरांतभी भागवतरसास्वादी सत्पुरुषोंके कथारसपानार्थ पुनःभी छपनेका अवकाश आया इसलिये विशेषतः सज्जनलोगोंके प्रेमार्थ चतुर्थावृत्ति श्रीयुत विद्वद्वर कृष्णकृपापात्राधिकारी नानाविधग्रन्थनिर्माणनिपुण आयुर्वेदोद्धारक परमपवित्रचरित्रपण्डितमण्डलीमण्डितमुरादाबादनिवासी श्रीशालिग्रामजीके रसमय मधुर सुन्दर भाषाटीकासे परिष्कृत करि पुष्ट कागजमें पहलेकी अपेक्षा बड़े २ टाइपमें छपीथी वोभी सब हाथोंहाथ बिकगई फिर भी यह उसी प्रकार पंचम और षष्ठआवृत्ति बिकनेपर सप्तमावृत्ति पहलेकी अपेक्षा कथा दृष्टांत और बड़ा अक्षर होनेसे बहुतही बढगईहै सो यह अलभ्य स्वर्ण सुगंध कल्पतरु भवसागरसेतु आनन्दमय सब प्राणिमात्रको एक२प्रति रखनी परमावश्यकहै॥

दोहा—एक पंक्तिकी आधी हू, ताहूकी पुनि आध । कृष्ण कथा जे नित पढैं, कटैं कोटि अपराध ॥ १ ॥

खेमराज श्रीकृष्णदास "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणालयाध्यक्ष—मुंबई.

# प्रस्तावना ।

प्रिय पाठकवृन्द !

भारतवर्षके विद्वानोंपर यह बात छिपी नहीं है कि, संसारसागरसे पार करनेको भागवतही परमोत्तम ग्रंथ है, जिसकी महिमा सारे भारतवर्षमें छारही है, सम्पूर्ण इतिहास पुराण भागवतकी प्रशंसा करते हैं, कारण यही है कि, चार वेद, छः शास्त्र, अष्टादश पुराणका सार भागवतमें विद्यमान है, वेदके गूढ आशय, वेदान्तका रहस्य, सांख्ययोगका सार, मीमांसाका विचार, न्यायका सिद्धान्त, श्रीमद्भागवतमें स्पष्टरूपसे दिखाकर सर्वोपरि भगवद्भक्तिकी महिमा वर्णन की है । यह वह महापुराण है कि, जिसको निर्माण कर श्रीवेदव्यासजीका व्यग्रभी चित्त शांत होगया; यह वही अमृत है जिससे श्रवणद्वारा पानकर राजा परीक्षित्ने अमरत्व लाभ किया, गोकर्णका भ्राता धुन्धुकारी इसीके श्रवण करनेसे प्रेतत्वसे मुक्त हुआ; सूतके द्वारा शौनकादिक श्रीमद्भागवतही श्रवणकर मुक्त हुए, यह क्या, लाखों जीव इसके श्रवणमात्रसे मुक्त होगये, होते जातेहैं, और होंगे; प्रतिवर्ष नगर नगर गाँव गाँवमें इसका पारायण सप्ताह यज्ञके नामसे होताहै और स्त्री पुरुष रुचिके अनुसार इसे श्रवणकर अपनी मनोकामनाको प्राप्त होते हैं, शुकदेवजीके मुखसे निकलीहुई भागवतरूपी अमृतकी सरिता अनन्तधारा हो जगत्को पावन कर रही है, संपूर्ण धर्म कर्मके विचार और भगवद्भक्तिसे भरपूर यह "श्रीभागवत" श्रोता वक्ताओंका सर्वस्व है, इसीसे जगत्में भगवत महिमा अप्रतिहतरूपसे विराजरही है, चौबीसों अवतारोंकी कथा इसमें विस्तारसहित वर्णन कीगई है, जिसके पाठसे मनुष्य भगवद्भक्तिका स्वरूप होजाताहै और चारों पदार्थोंकी भी इच्छा नहीं रखता विशेषकर इसमें श्रीकृष्णचंद्र आनंदकंद नंदनंदन मुकुन्द गोविन्दके जन्मसे लेकर पश्चिमावस्थातक ऐसे मनोहर चरित्र वर्णन किये हैं; जिसके श्रवण करनेसे मनुष्योंका चित्त स्नेहमय होजाताहै, जिन श्रीकृष्णकी लीलाका आश्रय ले आजदिन व्रजमंडलसहित भारतमंडल उनके स्वरूपाकार होरहाहै, संस्कृत प्राकृत भाषामें बड़े२कवि काव्य बनाकर जिनकी लीलाओंका वर्णन और अपनी जिह्वाको पवित्र कर गोलोकवासी हुए हैं, प्रत्येक मनुष्यके मुखसे जिन श्रीकृष्णके चरित्र मंगलकार्यमें श्रवणगोचर होतेहैं उन श्रीकृष्णके स्वरूपका ज्ञान करानेहारा और उनके निकट प्राप्त करनेहारा यह महापुराणहीहै, श्रीकृष्णके गोलोक पधारनेपर उनकी मूर्त्तिरूप "श्रीमद्भागवत" विद्यमान है जिसप्रकार मणियोंके भीतर सूत रहकर उनकी माला कर देताहै

इसीप्रकार इसके प्रत्येक पदमें भगवन्महिमा गर्भितहो इसकी महिमा विस्तार करहरी है. यह ग्रंथ जैसा सम्पूर्ण वेद शास्त्र पुराणोंका सारहै,
उसी प्रकार बृहत् और महाकठिनभी है. इसी कारण इसके अर्थोंमें अच्छे विद्वानोकी बुद्धिभी चकित होजाती है कहाभी है कि– " विद्यावतां
भागवते परीक्षा " यह विस्तृत ग्रंथ १२ स्कंध ३३५ अध्याय एवं १८००० अष्टादश सहस्र श्लोकोंमें पूर्णहुआ है. इसकी कठिनतासे सर्व
साधारणको इसका स्वाद मिलना बडाही कठिन था और सप्ताहयज्ञमेंही इसका श्रवण होताथा और जिनको अधिक विद्या नहींथी, वे पंडित
इसके बाँचनेका साहस नहीं करतेथे और इसके स्वादसे बहुधा वंचित रहतेथे. इसी कारण चार पदार्थके साधक इस श्रीमद्भागवतको सर्व साधा
रणके समझनेके निमित्त जगद्विख्यात उपकारपरायण सज्जनमनरंजन गुणग्राहक सद्ग्रन्थप्रचारक वैश्यवंशदिवाकर सेठजी श्रीखेमराज श्रीकृष्ण
दासजी महाशयने विक्रम सम्वत् १९४६ में इस ग्रंथको वृंदावननिवासी सुप्रसिद्ध विद्वद्वर श्रीमन्नारायणशास्त्रीजीसे परमप्रिय सुमधुर व्रजभा
षामें " पदार्थमुक्तावली " नामक भाषाटीका ( जिस सरल सुखसमय व्रजभाषा, व्रजवल्लभी, व्रजमनरंजनी, व्रजवचनामृतको देवताभी,
अपेक्षा करते हैं ) वही सुप्रसिद्ध पण्डित गणेशीलालकी सहायतासे शुद्ध कराकर दोप्रकारसे यंत्रालयमें मुद्रित कराई, जिसमें एकमें तो मूल
और भाषाटीका, दूसरी केवल भाषा–इसमें श्रीभागवतके प्रत्येक अध्यायके आदि अन्तका श्लोक लिखकर शेष श्लोकांकसहित केवल भाषाही
छापकर उसका यथार्थ नाम " शुकसागर " रक्खा. वास्तविक यह कार्य भारतवर्षमें प्रथमही हुआ, इससे पूर्व देशभाषामें ऐसी कोई टीका
निर्मित नहीं हुईथी, बस छपतेही यह पुस्तक हाथों हाथ महात्माओंने मँगाई और ऐसी मनभाई कि, थोडे महीनोंके पश्चात्ही यंत्रालयमें एकभी
पुस्तक नहीं रही, इसकारण इसके छापनेकी आवश्यकता समझकर यंत्रालयाधिपतिने इसके शोधनेका भार श्रीयुत पंडित ज्वालाप्रसाद
जीको समर्पण किया उस समय उन्होंने इस महापुराणमें कथा कहनेवालोंके उपयोगी बहुतसे दृष्टान्त मिलाकर और शोधकर इसे यंत्रालयमें
संवत् १९४८ में भेजदिया परन्तु छपनेहीकी देर थी कि, प्रेमी महाशयोंके पत्र पर पत्र आनेलगे और ग्रन्थ यंत्रालयमें न रहनेके कारण
तृतीयावृत्ति छापनेकी आवश्यकता हुई तबकी वारभी फिर इस ग्रन्थमें बहुतसे कथानक जो परिश्रमसे प्राप्त हुए हैं जो कि व्रजवासी अपनी
कथाओंमें कहा करतेहैं और पंचाध्यायीकी विशेष वार्ता दूसरे ग्रंथोंसे संग्रह कीहुई यह सब दशमस्कंधमें यथास्थानमें टिप्पणी करके उन्होंने

लगादिये हैं और दृष्टान्तभी बहुत कथाके उपयोगी लिखदिये हैं और प्रत्येक श्लोकके अर्थ और आशयको श्रीधरीटीकाके अनुसार विचार कर बहुत स्पष्टतासे खोलदियाहै जिससे पाठ करनेवालोंको किसीप्रकारकी भ्रांति न हो और शंका समाधानभी जिनका भागवतसे सबन्धहै उचित रीतिसे यथायोग्य अपने स्थानोंपर लगादियेगये तब तो वह तृतीयावृत्तिभी भक्तिरसिकजनोंकी अत्यन्त उत्कंठासे थोडेही समयमें बिकगई ऐसी इस पुस्तककी तीन आवृत्तियां उठगई. और तोभी भक्तिमान् सद्गृहस्थोंकी इस ग्रन्थके संग्रहमें उत्कंठा अधिकतर रही इसवास्ते–औरभी इस ग्रंथमें वाचकजनोंके विशेष सुलभताके अर्थ भाषासौंदर्य आनेकी आवश्यकता थी सो पूर्ण करनेके लिये मेरेको कहा तब मैंने–पूर्व पूर्व आवृत्तियोंमें पंडितजनोंने कीहुई सब व्यवस्थाओंको विशेषरीतिसे अलंकृत कर भाषासौंदर्य पूर्ण रीतिसे लायाहै, बहुत कहनेसे क्या है. शब्द शास्त्रकी गंभीरताको विद्वान् जानतेहैं, उसका जितना खोज कियाजाय उतनाही सूक्ष्म अर्थ दीखताहै. सुवर्णको जितना आगमें धरा जाय उतनाही निखरताहै, इसीप्रकार चतुर्थावृत्तिमेंभी बहुत सावधानीसे इसके अर्थ और शुद्धतापर ध्यान देकर यंत्रित कियागया है. पुनः पंचम और षष्ठ आवृत्तिके पुस्तक न रहनेसे अब सप्तमावृत्ति छपीहै देखनेसे विदित होजायगा कि, अबकी बार किसप्रकार इस महापुराणको अलंकृत कियाहै आपके प्रसन्न होनेही पर परिश्रमके सफल होनेकी आशा है. यद्यपि यथाशक्ति इसके शोधनादिमें सावधानी कीगई है तथापि कहीं न्यूनाधिक होगयाहो तो उसमें सज्जन महाशय हंसके समान गुणग्राही होंगे. कारण कि, सर्वज्ञ और निर्भ्रान्त तो केवल एक परमेश्वरही है ।

सज्जनोंका प्रेमाभिलाषी–शालिग्राम, मुरादाबाद–( पश्चिमोत्तर प्र० )

श्रीगणेशाय नमः ॥ दोहा—गणपति गौरि गिरीशश्री,—कृष्णचरण चित लाय । करत तिलक माहात्म्यको, कीजै आय सहाय ॥१॥ व्यासदेव शुकदेव श्री,—शौनक सूत प्रणाम ॥ बार बार कर प्रेमसे, कीजै पूरणकाम ॥ २ ॥ जिन जातेहुएके पीछे चलते २ श्रीव्यासजी महाराज विरहसे व्याकुल होकर पुत्र २ पुकारने लगे, वही वार्ता तन्मय होजानेके कारण वृक्षोंनेभी उनसे कही उस सर्व प्राणियोंके हृदयमें स्थित मुनिको मैं नमस्कार करताहूँ ॥ १ ॥ नैमिषारण्य क्षेत्रमें बैठेहुए महाबुद्धिमान् सूतजीको प्रणाम करके कथारूपी अमृतस्वादके रसिक शौनकजी कहतेभये ॥ २ ॥ शौनकजी बोले कि, हे सूत ! सर्वथा अज्ञानतिमिरको नाशक कोटिसूर्यसमप्रकाशक हमारे कर्णोंको रसायनरूप कथाओंका सार आप वर्णन की

श्रीगणेशाय नमः ॥ अथ श्रीमद्भागवत माहात्म्यं प्रारभ्यते ॥ ॥ यं प्रव्रजंतमनुपेतमपेतकृत्यं द्वैपायनो विरहकातर आजुहाव ॥ पुत्रेति तन्मयतया तरवोऽभिनेदुस्तं सर्वभूतहृदयं मुनिमानतोऽस्मि ॥ १ ॥ नैमिशे सूतमासीनमभिवाद्य महामतिम् ॥ कथामृतरसास्वादकुशलः शौनकोऽब्रवीत् ॥ २ ॥ शौनक उवाच ॥ अज्ञानध्वांतविध्वंसकोटिसूर्यसमप्रभ ॥ सूताऽऽख्याहि कथासारं मम कर्णरसायनम् ॥ ३ ॥ भक्तिज्ञानविरागाप्तविवेको वर्धते कथम् ॥ मायामोहनिरासश्च वैष्णवैः क्रियते कथम् ॥ ४ ॥ इह घोरे कलौ प्राप्ते जीवश्चासुरतां गतः ॥ क्लेशाक्रांतस्य तस्यैव शोधने किं परायणम् ॥५॥ श्रेयसां यद्भवेच्छ्रेयः पावनानां च पावनम् ॥ कृष्णप्राप्तिकरं शश्वत्साधनं तद्वदाधुना ॥ ६ ॥ चिंतामणिर्लोकसुखं सुरेंद्रः स्वर्गसंपदम् ॥ प्रयच्छति गुरुः प्रीतो वैकुंठं योगिदुर्लभम् ॥ ७ ॥

जिये ॥ ३ ॥ किसप्रकारसे भक्ति ज्ञान वैराग्यकी प्राप्ति होती है और ज्ञान किसप्रकारसे वृद्धिको प्राप्त होता है और, महात्मा वैष्णवजन किसप्रकारसे मायामोहको त्याग करतेहैं ॥ ४ ॥ इस घोर कलियुगके प्रवृत्त होनेसे जीव असुरभावको प्राप्त होगये हैं उन क्लेशसे दबेहुए जीवोंके शोधनेके निमित्त क्या कर्तव्य है ? ॥५॥ जो कल्याणोंका कल्याण पवित्रोंका पवित्र और सम्यक्प्रकार कृष्णकी प्राप्ति करनेवाला साधन होय सो आप हमसे अब कहिये ॥ ६ ॥ चिन्तामणि संसारसुखको इन्द्र स्वर्गकी संपदाको देता है और गुरु प्रसन्न होकर योगिदुर्लभ वैकुंठगतिको देताहै ॥ ७ ॥

सूतजी बोले हे शौनक ! तुम्हारे मनमें बहुत प्रीति है, इसकारण मैं विचारकर सर्वसिद्धान्तयुक्त संसारका भयनाशक ॥ ८ ॥ भक्तिकी वृद्धि करनेहारा,
श्रीकृष्णके संतोषका कारण मैं तुमसे वर्णन करताहूँ सो तुम सावधान होकर सुनो ॥ ९ ॥ कालसर्पके मुखके ग्रास होनेके त्रासका नाशक
श्रीमद्भागवतशास्त्र कलियुगमें शुकदेवजीने कहाहै ॥ १० ॥ इससे अधिक मन शुद्ध करनेके निमित्त और कुछ नहीं है जन्मान्तरके पुण्य प्राप्त होनेसे
भागवतकी प्राप्ति होतीहै ॥ ११ ॥ जिस समय परीक्षित् सभामें बैठेथे और शुकदेवजी कथा कहनेका प्रारंभ कियाचाहते थे तब वहां देवता

सूत उवाच ॥ प्रीतिः शौनक चित्ते ते यतो वच्मि विचार्य च ॥ सर्वसिद्धांतनिष्पन्नं संसारभयनाशनम् ॥ ८ ॥ भक्त्यो
घवर्धनं यच्च कृष्णसंतोषहेतुकम् ॥ तदहं तेऽभिधास्यामि सावधानतया शृणु ॥ ९ ॥ कालव्यालमुखग्रासत्रासनिर्णा
शहेतवे ॥ श्रीमद्भागवतं शास्त्रं कलौ कीरेण भाषितम् ॥ १० ॥ एतस्मादपरं किंचिन्मनश्शुद्ध्यै न विद्यते ॥ जन्मांतरे
भवेत्पुण्यं तदा भागवतं लभेत् ॥ ११ ॥ परीक्षिते कथां वक्तुं सभायां संस्थिते शुके ॥ सुधाकुंभं गृहीत्वैव देवास्तत्र समा
गमन् ॥ १२ ॥ शुकं नत्वाऽवदन्सर्वे स्वकार्यकुशलाः सुराः ॥ कथासुधां प्रयच्छस्व गृहीत्वैव सुधामिमाम् ॥ १३ ॥ एवं
विनिमये जाते सुधा राज्ञा प्रपीयताम् ॥ प्रपास्यामो वयं सर्वे श्रीमद्भागवतामृतम् ॥ १४ ॥ क्व सुधा क्व कथा लोके क्व
काचः क्व मणिर्महान् ॥ ब्रह्मरातो विचार्येति तदा देवाञ्जहास ह ॥ १५ ॥

अमृतका कलश लेकर आये ॥ १२ ॥ शुकदेवजीको दंडवत् करके सब बोले महाराज ! कथारूपी अमृत हमें दीजिये, इसके बदले यह अमृत ली
जिये, देवता अपने कार्यमें कुशल होतेही हैं ॥ १३ ॥ इस बदलेके करनेसे राजाको आप अमृत पिलाइये और हम सब देवता
भागवतरूपी अमृत पियें ॥ १४ ॥ कहां तो अमृत और कहां संसारमें यह कथा, कहां काच कहां मणि, यह बात विचार शुकदेवजी देव
ताओंके ऊपर हँसे ॥ १५ ॥

तिनको अभक्त जानकर कथारूपी अमृत नहीं दिया श्रीमद्भागवतकी कथा देवताओंकोभी दुर्लभ है ॥ १६ ॥ इसप्रकार राजाका मोक्ष देखकर ब्रह्माजीभी विस्मित हुये सत्यलोकमें तुलाको बाँध और साधनोंके संग इसे तोला ॥१७॥ इसके गौरवके सामने और सब साधन हलके भये तिस समय सब ऋषि बडे विस्मित हुए ॥ १८ ॥ पृथ्वीमें भागवतशास्त्रको भगवानका रूप मानतेभये जो पढने सुननेसे शीघ्र वैकुण्ठका फल देताहै ॥ १९ ॥ सप्ताहमें श्रवण करनेहारेको सर्वथा मुक्तिदायक है यह सनकादिकोंने दया करके नारदजीके अर्थ पूर्वकालमें कहाहै ॥ २० ॥ यद्यपि यह कथा

अभक्तांस्तांश्च विज्ञाय न ददौ स कथामृतम् ॥ श्रीमद्भागवती वार्ता सुराणामपि दुर्लभा ॥ १६ ॥ राज्ञो मोक्षं तथा वीक्ष्य पुरा धाताऽपि विस्मितः ॥ सत्यलोके तुलां बद्ध्वा तोलयत्साधनान्यदः ॥१७॥ लघून्यन्यानि जातानि गौरवेण इदं महत् ॥ तदा ऋषिगणाः सर्वे विस्मयं परमं ययुः ॥ १८ ॥ मेनिरे भगवद्रूपं शास्त्रं भागवतं क्षितौ ॥ पठनाच्छ्रवणात्सद्यो वैकुंठ फलदायकम् ॥ १९ ॥ सप्ताहश्रवणेनैव सर्वथा मुक्तिदायकम् ॥ सनकाद्यैः पुरा प्रोक्तं नारदाय दयापरैः ॥ २० ॥ यद्यपि ब्रह्मसंबंधाच्छ्रुतमेतत्सुरर्षिणा ॥ सप्ताहश्रवणविधिः कुमारैस्तस्य भाषितः ॥ २१ ॥ शौनक उवाच ॥ लोकविग्रहयुक्तस्य नारदस्यास्थिरस्य च ॥ विधिश्रवे कुतः प्रीतिः संयोगः कुत्र तैः सह ॥२२॥ सूत उवाच ॥ अत्र ते कीर्तयिष्यामि भक्ति पुष्टं कथानकम् ॥ शुकेन मम यत्प्रोक्तं रहः शिष्यं विचार्य च ॥ २३ ॥

नारदजीने ब्रह्माजीसे सुनी है परन्तु इसके सप्ताहमें श्रवण करनेकी विधिसे सनत्कुमारने तिनसे वर्णन करी है ॥ २१ ॥ शौनकजी बोले लोकमें द्वेष करानेवाले दो घडीसे अधिक एक स्थानमें न रहनेवाले नारदजीने यह किसप्रकार स्थिर होकर प्रीतिपूर्वक विधिसे श्रवण करी और उनके साथ इनका संयोग कहाँ हुआ ॥ २२ ॥ सूतजी बोले यह भक्तियुक्त कथा मैं आपके प्रति कहूंगा जो कुछ मुझसे शुकदेवजीने अपना अन्तरंग शिष्य विचारकर कहाहै ॥ २३ ॥

एक समय बदरिकाश्रममें वे शुद्ध चारों ऋषि सत्संगके निमित्त नारदजीके देखनेको आये ॥ २४ ॥ कुमार बोले नारदजी! तुम दीनमुख कस होरहे हो, तुम्हें क्या चिंता है? जल्दीसे कहाँको जाओगे और अब कहाँसे आये हो? ॥ २५ ॥ इस समय तुम ऐसे शून्यचित्त हो जैसे किसीका धन खोजाय, मुक्तसंग तुममें यह बात अनुचित है इसकारण इसका कारण कहो? ॥ २६ ॥ नारदजी बोले, मैं सब लोकोंमें उत्तम पृथ्वीको जानकर पुष्कर, प्रयाग, काशी, गोदावरीको गया ॥ २७ ॥ हरिक्षेत्र, कुरुक्षेत्र, श्रीरङ्ग, सेतुवन्ध आदि तीर्थोंमें इधर उधर घूमता फिरा ॥ २८ ॥ परन्तु कहीं

एकदा तु विशालायां चत्वार ऋषयोऽमलाः ॥ सत्संगार्थं समायाता ददृशुस्तत्र नारदम् ॥ २४ ॥ कुमारा ऊचुः ॥ कथं ब्रह्मन्दीनमुखः कुतश्चितापरो भवान् ॥ त्वरितं गम्यते कुत्र कुतश्चागमनं तव ॥ २५ ॥ इदानीं शून्यचित्तोऽसि गतवित्तो यथा जनः ॥ तवेदं मुक्तसंगस्य नोचितं वद कारणम् ॥ २६ ॥ नारद उवाच ॥ अहं तु पृथिवीं यातो ज्ञात्वा सर्वोत्तमामिति ॥ पुष्करं च प्रयागं च काशीं गोदावरीं तथा ॥ २७ ॥ हरिक्षेत्रं कुरुक्षेत्रं श्रीरंगं सेतुबन्धनम् ॥ एवमादिषु तीर्थेषु भ्रममाण इतस्ततः ॥ २८ ॥ नापश्यं कुत्रचिच्छर्म मनस्संतोषकारकम् ॥ कलिनाऽधर्ममित्रेण धरेयं बाधिताऽधुना ॥२९॥ सत्यं नास्ति तपः शौचं दया दानं न विद्यते ॥ उदरम्भरिणो जीवा वराकाः कूटभाषिणः ॥ ॥ ३० ॥ मंदाः सुमंदमतयो मंदभाग्या ह्युपद्रुताः ॥ पाखंडनिरताः संतो विरक्ताः सपरिग्रहाः ॥ ३१ ॥ तरुणीप्रभुता गेहे श्यालको बुद्धिदायकः ॥ कन्याया विक्रयो लोभाद्दंपतीनां च कल्कनम् ॥ ३२ ॥

मन संतोषकारक कोई कल्याणकी बात न देखी अधर्मके मित्र कलियुगने अब यह सब पृथ्वी बाधित करलीहै ॥ २९ ॥ अब सत्य तप शौच दया नहीं हैं इसकारण जीव तुच्छ झूंठ बोलने और केवल उदरपोषण करनेवाले होगयेहैं ॥ ३० ॥ आलसी बुद्धिहीन मंदभाग्य रोगादिसे पीडित पाखंड निरत लिंगसे विरक्त यति आदिभी स्त्री धन सहित हैं ॥ ३१ ॥ घरमें स्त्रीहीकी प्रभुताई है, साले सम्मतिदाता हैं, लोभसे कन्याविक्रय होता है, स्त्री पुरुषोंमें कलह रहने लगाहै ॥ ३२ ॥

आश्रम अर्थात् मठोंमें तीर्थ और नदियोंमें यवनोंका अधिकार होगया है और देवताओंके स्थानभी दुष्टोंने नष्टप्राय करदियेहैं ॥ ३३ ॥ न योगी न सिद्ध न ज्ञानी न कोई सत्क्रियायुक्त मनुष्य है कलिरूपी दावानलसे सब साधन भस्म होगयेहैं ॥ ३४ ॥ अन्नके बेचनेवाले जनपदके मनुष्य, वेद बेचने हारे ब्राह्मण, भग बेचनेवाली स्त्रियें कलियुगमें होती हैं ॥ ३५ ॥ इसप्रकार कलियुगके दोष देखता पृथ्वीमें विचरताहुआ मैं यमुनाके किनारे आया जहां कृष्णचंद्रने अनेक लीला करी थीं ॥ ३६ ॥ वहां जो मैंने आश्चर्य देखा सो हे मुनियो ! श्रवण करो—वहां एक युवा स्त्री दुःखीमन बैठीथी ॥ ३७ ॥

आश्रमा यवनै रुद्धास्तीर्थानि सरितस्तथा ॥ देवतायतनान्यत्र दुष्टैर्नष्टानि भूरिशः ॥ ३३ ॥ न योगी नैव सिद्धो वा न ज्ञानी सत्क्रियो नरः ॥ कलिदावानलेनाद्य साधनं भस्मतां गतम् ॥ ३४ ॥ अट्टशूला जनपदाः शिवशूला द्विजातयः ॥ कामिन्यः केशशूलिन्यः संभवंति कलाविह ॥ ३५ ॥ एवं पश्यन्कलेर्दोषान्पर्यटन्नवनीमहम् ॥ यामुनं तटमापन्नो यत्र लीला हरेरभूत् ॥ ३६ ॥ तत्राश्चर्यं मया दृष्टं श्रूयतां तन्मुनीश्वराः ॥ एका तु तरुणी तत्र निषण्णा खिन्नमानसा ॥ ३७ ॥ द्वौ वृद्धौ पतितौ पार्श्वे निःश्वसंतावचेतनौ ॥ शुश्रूषंती प्रबोधंती रुदती च तयोः पुरः ॥ ३८ ॥ दशदिक्षु निरीक्षंती रक्षितारं निजं वपुः ॥ वीज्यमाना शतस्त्रीभिर्बोध्यमाना मुहुर्मुहुः ॥ ३९ ॥ दृष्ट्वा दूरागतः सोऽहं कौतुकेन तदंतिकम् ॥ मां दृष्ट्वा चोत्थिता बाला विह्वला चाब्रवीद्वचः ॥ ४० ॥ बालोवाच ॥ भोभोः साधो क्षणं तिष्ठ मच्चिंतामपि नाशय ॥ दर्शनं तव लोकस्य सर्वथाऽघहरं परम् ॥ ४१ ॥

उसके धोरे दो बुड्ढे अचेत पड़े साँस ले रहेथे वोह उनकी शुश्रूषा करती और समझाती हुई उनके आगे रोतीथी ॥ ३८ ॥ अपने शरीरकी रक्षा करने वालेको दशों दिशामें देखतीथी सैकडों स्त्री उसको पवन करतीं और वारंवार समझातीथीं ॥ ३९ ॥ उसे दूरसे देखतेही मैं कौतुकसे उसके धोरे गया । वोह बाला मुझे देखतेही उठ बैठी और व्याकुल होकर बोली ॥ ४० ॥ हे साधु ! थोड़ी देर ठहरो मेरी चिन्ताकोभी नाश करो तुम्हारा दर्शन संसारके जीवोंका निश्चय पाप दूर करनेवाला है ॥ ४१ ॥

---

१ अट्टमन्न शिवो वेद शूलो विक्रय उच्यते । केशो भगमिति प्रोक्तमृषिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ १ ॥

प्रायः तुम्हारे वाक्यसे दुःखकी शांति होजायगी जब बडा भाग्य होताहै तब तुम्हारा दर्शन होता है ॥ ४२ ॥ नारदजी बोले तू कौन है और यह दोनों कौन हैं और यह कमलनयनी स्त्रियें कौन हैं ? हे देवि ! अपने दुःखके कारणको विस्तारसहित कहो ? ॥ ४३ ॥ बाला बोली, मैं भक्ति जगत् विख्यात हूँ और यह ज्ञान वैराग्य नाम मेरे दोनों पुत्र कालयोगसे वृद्ध हुए पड़े हैं ॥ ४४ ॥ यह गंगादि नदियें मेरी सेवा करनेको आगई हैं तौभी देवताओंके सेवा करनेसेभी मेरी शांति नहीं होगी ॥ ४५ ॥ हे तपोधन ! इससमय मन लगाकर मेरी बात सुनो मेरी कथा बड़ी है उसे सुनकर सुख

बहुधा तव वाक्येन दुःखशांतिर्भविष्यति ॥ यदा भाग्यं भवेद्भूरि भवतो दर्शनं तदा ॥ ४२ ॥ नारद उवाच ॥ कासि त्वं काविमौ चेमा नार्यः काः पद्मलोचनाः ॥ वद देवि सविस्तारं स्वस्य दुःखस्य कारणम् ॥ ४३ ॥ बालोवाच ॥ अहं भक्ति रिति ख्याता इमौ मे तनयौ मतौ ॥ ज्ञानवैराग्यनामानौ कालयोगेन जर्जरौ ॥ ४४ ॥ गंगाद्याः सरितश्चेमा मत्सेवार्थं समागताः ॥ तथापि न च मे श्रेयः सेवितायाः सुरैरपि ॥ ४५ ॥ इदानीं शृणु मद्वार्तां सचित्तस्त्वं तपोधन ॥ वार्ता मे विततास्प्यस्ति तां श्रुत्वा सुखमावह ॥ ४६ ॥ उत्पन्ना द्रविडे साहं वृद्धिं कर्णाटके गता ॥ क्वचित्क्वचिन्महाराष्ट्रे गुर्जरे जीर्णतां गता ॥ ४७ ॥ तत्र घोरकलेर्योगात्पाखण्डैः खंडितांगिका ॥ दुर्बलाहं चिरं जाता पुत्राभ्यां सह मंदता ॥ ४८ ॥ वृंदावनं पुनः प्राप्य नवीने वसुरूपिणी ॥ जाताहं युवती सम्यक्प्रेष्ठरूपा तु सांप्रतम् ॥ ४९ ॥ इमौ तु शयितावत्र सुतौ मे विश्यतः श्रमात् ॥ इदं स्थानं परित्यज्य विदेशं गम्यते मया ॥ ५० ॥

होगा ॥ ४६ ॥ मैं द्रविडदेशमें उत्पन्न होकर कर्णाटकदेशमें वृद्धिको प्राप्त भई कहीं कहीं महाराप्रदेशमें और गुर्जरदेशमें वृद्ध होगई ॥ ४७ ॥ तहाँ घोर कलियुगसे पाखण्डोंसे खंडितशरीर मैं पुत्रोंसहित बडी दुर्बल होगई ॥ ४८ ॥ अब इस समय वृन्दावनमें फिर सुन्दर रूपवती पहलेकी नाई होगई हूँ ॥ ४९ ॥ यह मेरे दोनों पुत्र श्रमसे दुःखित पडेहैं इस स्थानको छोडके परदेशको जारहीहूँ ॥ ५० ॥

सो यह दोनों वूढे होगये.इस दुःखसे मैं दुःखी हूँ और मैं जवान होगई और मेरे दोनों पुत्र कैसे वृद्ध होगये ॥ ५१ ॥ तीनों साथही रहतेथे यह विपरीतता कैसे हुई माता वृद्धा पुत्र तरुण यह तो योग्य है पर यह विपरीत तो घटताही नहीं ॥५२॥ इसकारण मैं बडे आश्चर्यपूर्वक अपने आत्माको शोचतीहूँ हे योगी महात्मन्! आप कहिये इसमें क्या कारण है? ॥५३॥ नारदजी बोले, हे निष्पापे! मैं ज्ञानसे अपनेमें यह सब तेरी वार्ता देखताहूँ तू दुःख मत कर परमेश्वर तेरा कल्याण करैंगे ॥ ५४ ॥ सूतजी बोले, क्षणमात्रमें सब विचारकर मुनीश्वर कहने लगे, हे बाले! सावधान होकर सुन

जरठत्वं समायातौ तेन दुःखेन दुःखिता ॥ साहं तु तरुणी कस्मात्सुतौ वृद्धाविमौ कुतः ॥ ५१ ॥ त्रयाणां सहचारित्वाद्वैपरीत्यं कुतः स्थितम् ॥ घटते जरठा माता तरुणौ तनयाविति ॥ ५२ ॥ अतः शोचामि चात्मानं विस्मयाविष्टमानसा ॥ वद योगनिधे धीमन्कारणं चात्र किं भवेत् ॥ ५३ ॥ नारद उवाच ॥ ज्ञानेनात्मनि पश्यामि सर्वमेतत्तवानघे ॥ न विषादस्त्वया कार्यो हरिः शं ते करिष्यति ॥५४॥ ॥ सूत उवाच ॥ ॥ क्षणमात्रेण तज्ज्ञात्वा वाक्यमूचे मुनीश्वरः॥ नारद उवाच ॥ शृणुष्वाऽवहिता बाले युगोऽयं दारुणः कलिः ॥५५॥ तेन लुप्तः सदाचारो योगमार्गस्तपांसि च ॥ जना अघासुरायंते शाठ्यदुष्कर्मकारिणः ॥ ५६ ॥ इह संतो विषीदंति प्रहृष्यंति ह्यसाधवः ॥ धत्ते धैर्यं तु यो धीमान्स धीरः पंडितोऽथ वा ॥ ५७ ॥ अस्पृश्याऽनवलोक्येयं शेषभारकरी धरा ॥ वर्षेवर्षे क्रमाज्जाता मंगलं नापि दृश्यते ॥ ५८ ॥

इससमय दारुण कलियुग वर्त्तता है ॥ ५५ ॥ इसकारण सदाचार योगमार्ग तप लुप्त होगये हैं इसी कारणसे मनुष्य पाप करनेके कारण असुरभावको प्राप्त होगयेहैं ॥ ५६ ॥ इस युगमें संत दुःख पातेहैं असाधु प्रसन्न रहते हैं जो बुद्धिमान् धैर्य धारण करताहै वोही धीर पंडित है अथवा ॥ ५७ ॥ यह शेषजीको भार करानेहारी पृथ्वी अब छूने और देखनेके अयोग्य होगई है और प्रतिवर्ष क्रमसे ऐसीही होती जाती है कि, अब कहीं शुभ वार्ता नहीं दीखती ॥ ५८ ॥

तुझेभी पुत्रसहित अब कोई नहीं देखता पुत्र दारा धनादिके अनुरागसे अंधेहुए तेरा आदर कोई नहीं करते इससे तू जर्जर होगई है ॥ ५९ ॥
वृंदावनके संयोगसे अब फिर तु नवीन तरुणी होगई इससे वृंदावन धन्य है जहां भक्ति विराजती है ॥ ६० ॥ इस वृंदावनमें यह ज्ञान वैराग्य ग्राहका
भावसे वृद्धावस्थाको नहीं त्यागन करैंगे इस स्थानमें इन ज्ञान वैराग्यकी और कुछ तेरीभी कामक्रोधादि दुःखाभावसे सुखपूर्वक स्थिति होगी ऐसा
माना जाता है ॥ ६१ ॥ भक्ति बोली, महाराज ! परीक्षित्‌ने इस अपवित्र कलियुगको क्यों स्थापित किया और इसके प्रवृत्त होतेही सब बडा सार
बल कहाँ गया ? ॥६२॥ दयायुक्त भगवान् विष्णु इस पापको कैसे देखते हैं यह मेरा संदेह दूर करो तुम्हारी वाणीसे मैं प्रसन्न हूं ॥६३॥ नारदजी बोले

न त्वामपि सुतैः साकं कोऽपि पश्यति सांप्रतम् ॥ उपेक्षिताऽनुरागांधैर्जर्जरत्वेन संस्थिता ॥ ५९ ॥ वृंदावनस्य संयो
गात्पुनस्त्वं तरुणी नवा ॥ धन्यं वृंदावनं तेन भक्तिर्नृत्यति यत्र च ॥ ६० ॥ अत्रेमौ ग्राहकाभावान्न जरामपि मुंचतः ॥
किंचिदात्मसुखेनेह प्रसुप्तिर्मन्यतेऽनयोः ॥ ६१ ॥ श्रीभक्तिरुवाच ॥ कथं परीक्षिता राज्ञा स्थापितो ह्यशुचिः कलिः ॥
प्रवृत्ते तु कलौ सर्वसारः कुत्र गतो महान् ॥ ६२ ॥ करुणापरेण हरिणाप्यधर्मः कथमीक्ष्यते ॥ इमं मे संशयं छिन्धि
त्वद्वाचा सुखितास्म्यहम् ॥ ६३ ॥ नारद उवाच ॥ यदि पृष्टस्त्वया बाले प्रेमतः श्रवणं कुरु ॥ सर्वं वक्ष्यामि ते भद्रे क
श्मलं ते गमिष्यति ॥६४॥ यदा मुकुंदो भगवान्क्ष्मां त्यक्त्वा स्वपदं गतं गतः॥ तद्दिनात्कलिरायातः सर्वसाधनबाधकः ॥
॥ ६५ ॥ दृष्टो दिग्विजये राज्ञा दीनवच्छरणं गतः ॥ न मया मारणीयोऽयं सारंग इव सारभुक् ॥ ६६ ॥

हे बाले ! जो तैंने पूछा है तो प्रेमसे श्रवण कर मैं तेरे अर्थ सम्पूर्ण वर्णन करूंगा जिससे तेरा दुःख दूर होगा ॥ ६४ ॥ जब मुकुन्द भगवान् पृथ्वीको
त्यागन कर अपने धामको पधारे उसी दिनसे सब साधनका बाधक कलियुग आनकर प्राप्त हुआ ॥ ६५ ॥ जिस समय दिग्विजय करते राजा
परीक्षित्‌ने कलिको देखा तुरंत यह इसे मारनेको उद्यत हुए तब यह दीनतापूर्वक शरणमें आनकर प्राप्त हुआ तब राजाने विचारा कि, यह शरणमें
आया है इस कारण मुझे मारना नहीं योग्य, राजाकी नाईं सारका भोगनेवाला था ॥ ६६ ॥

क्योंकि जो फल तपस्या और योगसमाधिसेभी नहीं होता है वोह फल कलियुगमें केवल अच्छीप्रकार केशवके नाम लेनेसे प्राप्त होता है ॥ ६७ ॥ जिसमें केवल एक भक्तिही साधन है और ज्ञान वैराग्यादि जिसविषे निरस हैं ऐसे कलियुगको देख कलिवासी जनोंके सुख करनेको केवल भक्ति करनेसेही मनुष्य तर जायँगे राजाने उसका स्थापन किया ॥ ६८ ॥ कुकर्माचरण करनेसे सबका स्थिरांश अब निकलगया है और पृथ्वीमें पदार्थ बीजहीन भूसीकी नाईं उत्पन्न होतेहैं ॥ ६९ ॥ ब्राह्मणोंने थोडे धनके लोभसे भगवत्सम्बन्धी वार्ता घरघरमें जिस तिस मनुष्यसे कहनी प्रारम्भ करदी है इससे कथाका सार अर्थात् फल जातारहा ॥ ७० ॥ बडे भयंकर कुत्सितकर्म नास्तिक पापी मनुष्य तीर्थोंमें वास करनेलगे इसकारण तीर्थोंका सार

यत्फलं नास्ति तपसा न योगेन समाधिना ॥ तत्फलं लभते सम्यक्कलौ केशवकीर्त्तनात् ॥ ६७ ॥ एकाकारं कलिं दृष्ट्वा सारवत्सारनीरसम् ॥ विष्णुरातः स्थापितवान्कलिजानां सुखाय च ॥ ६८ ॥ कुकर्माचरणात्सारः सर्वतो निर्गतोऽधुना ॥ पदार्थाः संस्थिता भूमौ बीजहीनास्तुषा यथा ॥ ६९ ॥ विप्रैर्भागवती वार्ता गेहेगेहे जनेजने ॥ कारिता कणलोभेन कथा सारस्ततो गतः ॥ ७० ॥ अत्युग्रभूरिकर्माणो नास्तिका रौरवा जनाः ॥ तेपि तिष्ठंति तीर्थेषु तीर्थसारस्ततो गतः ॥ ७१ ॥ कामक्रोधमहालोभतृष्णाव्याकुलचेतसः ॥ तेऽपि तिष्ठंति तपसि तपस्सारस्ततो गतः ॥ ७२ ॥ मनसश्चाजयाल्लोभाद्दंभात्पाखंडसंश्रयात् ॥ शास्त्रानभ्यसनाच्चैव ध्यानयोगफलं गतम् ॥ ७३ ॥ पंडितास्तु कलत्रेण रमंते महिषा इव ॥ पुत्रस्योत्पादने दक्षा अदक्षा मुक्तिसाधने ॥ ७४ ॥ न हि वैष्णवता कुत्र संप्रदायपुरस्सरा ॥ एवं प्रलयतां प्राप्तो वस्तुसारः स्थलेस्थले ॥ ७५ ॥

जातारहा ॥ ७१ ॥ जिनके चित्त काम क्रोध महालोभसे व्याकुल हैं वेभी तप करनेलगे इससे तपस्याका सार जातारहा ॥ ७२ ॥ मनके नहीं जीतनेसे लोभ दंभ पाखण्डके आश्रय करनेसे शास्त्रके अनभ्याससे ध्यानयोगका फल जातारहा ॥ ७३ ॥ पंडित महिषकी नाईं स्त्रियोंके साथ रमते हुये पुत्रोत्पादन करनेमें तो चतुर हैं परंतु मुक्तिसाधनमें मूर्ख हैं ॥ ७४ ॥ कहीं वैष्णवता जो सब संप्रदायोंमें श्रेष्ठ है नहीं पाईजाती । इसप्रकार स्थान २ में सब पदार्थोंका सार जातारहा ॥ ७५ ॥

फिर यह तो युगधर्मही है इसमें किसीका दोप नही इसकारण पुण्डरीकाक्ष निकट स्थितहुएभी सहन करते हैं ॥ ७६ ॥ सूतजी बोले, हे शौनक! इसप्रकार नारदजीके वचन सुन बडी विस्मयको प्राप्त हो भक्ति फिर बोली सो तुम सुनो ॥ ७७ ॥ भक्ति बोली देवर्षि! तुम धन्य हो मेरे भाग्यसेही आनकर प्राप्त हुएहो साधुओका दर्शन लोकमें सब सिद्धियोंका देनेहारा है ॥ ७८ ॥ जगत्में जिन तुम्हारी केवल अनुपम वचनरचनाको विचारकर, कयाधूका पुत्र प्रह्लाद शापको त्यागतासया और जिसकी कृपासे यह ध्रुव अचलपदको प्राप्त हुआ सब क्षेमोके पात्र ऐसे ब्रह्माके पुत्र नारदको नमस्कार

अयं तु युगधर्मो हि वर्तते कस्य दूषणम् ॥ अतस्तु पुंडरीकाक्षः सहते निकटे स्थितः ॥ ७६ ॥ सूत उवाच ॥ इति तद्वचनं श्रुत्वा विस्मयं परमं गता ॥ भक्तिरूचे वचो भूयः श्रूयतां तच्च शौनक ॥ ७७ ॥ श्रीभक्तिरुवाच ॥ सुरर्षे त्वं च धन्योऽसि मद्भाग्येन समागतः ॥ साधूनां दर्शनं लोके सर्वसिद्धिकरं परम् ॥ ७८ ॥ जयति जयति माया यस्य कायाधवस्ते वचनरचनमेकं केवलं चाकलय्य ॥ ध्रुवपदमपि यातो यत्कृपातो ध्रुवोऽयं सकलकुशलपात्रं ब्रह्मपुत्रं नताऽस्मि ॥ ७९ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीभागवतमाहात्म्ये भक्तिनारदसमागमो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ ॥ ७॥ ॥ नारद उवाच ॥ वृथा खेदायसे बाले अहो चिन्तातुरा कथम् ॥ श्रीकृष्णचरणांभोजं स्मर दुःखं गमिष्यति ॥ १ ॥ द्रौपदी च परित्राता येन कौरवकश्मलात् ॥ पालिता गोपसुंदर्यः स कृष्णः क्वापि नो गतः ॥ २ ॥ त्वं तु भद्रे प्रिया तस्य सततं प्राणतोऽधिका ॥ त्वयाहूतस्तु भगवान्याति नीचगृहेष्वपि ॥ ३ ॥

करतीहूँ ॥ ७९ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे भागवतमाहात्म्ये भापाटीकायां भक्तिनारदसमागमो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ नारदजी बोले–तू वृथा खेद करती है और क्यों चिंतातुर होरही है? श्रीकृष्णके चरणकमलके स्मरण करते ये सब दुःख जातारहेगा ॥१॥ जिन श्रीकृष्णने कौरवोंके महासंकटसे द्रौपदीकी रक्षा करी गोपकुमारी शंखचूडादिसे बचाई वोह कहीं नहीं गये हैं ॥ २ ॥ और तू तो भक्ति उनको प्राणोंसेभी अधिक प्यारी है तुझसे बुलाये भगवान् तो नीचोंके घरोंमेंभी आते हैं ॥ ३ ॥

सत्ययुगादि तीन युगोंमे ज्ञान और वैराग्य मुक्तिके साधक थे कलियुगमें केवल भक्तिही ब्रह्मसायुज्यकी देनेहारी है ॥ ४ ॥ वोह परमात्मा चिद्रूप परमानन्द चिन्मूर्ति सुन्दरी कृष्णवल्लभा अपना स्वरूपही तुमको उत्पन्न करतेहुए ॥ ५ ॥ तब तैंने हाथ जोडकर कहा कि, मैं क्या करूं ? तब कृष्णने आज्ञा करी कि, मेरे भक्तोंको पुष्ट कर जब तैंने यह अंगीकार किया तब भगवान् कृष्ण प्रसन्न हुए ॥६॥ तब तेरे निमित्त यह मुक्ति दासी दी और यह दोनों ज्ञान वैराग्यभी दास दिये ॥ ७ ॥ अपने निजरूपसे तो तू वैकुण्ठमें पोपण करती है और पृथ्वीमें भक्तोंके विशेष संतुष्टिके अर्थ

सत्यादित्रियुगे बोधवैराग्यौ मुक्तिसाधकौ ॥ कलौ तु केवलं भक्तिर्ब्रह्मसायुज्यकारिणी ॥ ४ ॥ इति निश्चित्य चिद्रूपः सरूपां त्वां ससर्ज ह ॥ परमानंदचिन्मूर्तिः सुंदरीं कृष्णवल्लभाम् ॥ ५ ॥ बद्धांजलिं त्वया पृष्टं किं करोमीति चैकदा ॥ त्वां तदाज्ञापयत्कृष्णो मद्भक्तान्पोषयेति च ॥ ६ ॥ अंगीकृतं त्वया तद्वै प्रसन्नोऽभूद्धरिस्तदा ॥ मुक्तिं दासीं ददौ तुभ्यं ज्ञानवैराग्यकाविमौ ॥ ७ ॥ पोषणं स्वेन रूपेण वैकुंठे त्वं करोषि च ॥ भूमौ भक्तिविपोषाय छायारूपं त्वया कृतम् ॥ ॥ ८ ॥ मुक्तिं ज्ञानं विरक्तिं च सह कृत्वा गता भुवि ॥ कृतादिद्वापरस्यान्तं महानन्देन संस्थिता ॥ ९ ॥ कलौ मुक्तिः क्षयं प्राप्ता पाखंडामयपीडिता ॥ त्वदाज्ञया गता शीघ्रं वैकुंठं पुनरेव सा ॥ १० ॥ स्मृता त्वयापि चात्रैव मुक्तिरायाति याति च ॥ पुत्रीकृत्य त्वयेमौ च पार्श्वे स्वस्यैव रक्षितौ ॥ ११ ॥ उपेक्षातः कलौ मंदौ वृद्धौ जातौ सुतौ तव ॥ तथापि चिंतां मुंच त्वमुपायं चिंतयाम्यहम् ॥ १२ ॥

तैंने छायारूप किया है ॥ ८ ॥ मुक्ति और ज्ञान वैराग्यके साथ लेकर तुम पृथ्वीमें आई और सत्ययुगसे लेकर द्वापरके अन्ततक तुम बडे आनंदसे पृथ्वीमें रही ॥ ९ ॥ कलियुगमें पाखण्डसे पीडित होनेसे क्षयको प्राप्त होगई तुम्हारी आज्ञासे फिर वोह शीघ्र वैकुण्ठको गई ॥ १० ॥ और फिर तेरे स्मरणमात्रसेही इस स्थानमें फिर आजाती है और तैंने यह पुत्र करके अपने निकट रक्खे हैं ॥ ११ ॥ कलियुगमें यद्यपि त्यागसे यह मंद बूढे तेरे पुत्र होगये हैं तोभी चिन्ता त्यागनकर इसका मैं उपाय शोचताहूँ ॥ १२ ॥

हे सुमुखी ! कलियुगके समान कोईभी युग नहीं है तिसमें तुझे मैं घरघर प्रत्येक मनुष्यमें स्थापन करूंगा ॥ १३ ॥ और धर्मोका तिरस्कार कर और महोत्सवोंको आगे करके जो मैं लोकमें तुझे प्रवृत्त न करूं तो हरिका दास नहीं ॥ १४ ॥ जो इस कलियुगमें तुझसे युक्त जीव होंगे यदि वे पापीभी हों तोभी कृष्णके मंदिरमें जायँगे ॥ १५ ॥ जिनके हृदयमें सर्वदा प्रेमरूपिणी भक्ति वास करेगी वे उज्ज्वलमूर्त्ति होजायँगे कभी यम का दर्शन नहीं करैंगे ॥ १६ ॥ भक्तियुक्त मनवाले महात्माओंको प्रेत, पिशाच, राक्षस, असुर कोईभी स्पर्श नहीं करसकैंगे ॥ १७ ॥ तप,

कलिना सदृशः कोपि युगो नास्ति वरानने ॥ तस्मिंस्त्वां स्थापयिष्यामि गेहेगेहे जनेजने ॥ १३ ॥ अन्यधर्मांस्तिर स्कृत्य पुरस्कृत्य महोत्सवान् ॥ तदा नाहं हरेर्दासो लोके त्वां न प्रवर्तये ॥ १४ ॥ तदन्विताश्च ये जीवा भविष्यन्ति कलाविह ॥ पापिनोऽपि गमिष्यंति निर्भयाः कृष्णमंदिरम् ॥ १५ ॥ येषां चित्ते वसेद्भक्तिः सर्वदा प्रेमरूपिणी ॥ न ते पश्यंति कीनाशं स्वप्नेऽप्यमलमूर्तयः ॥१६॥ न प्रेतो न पिशाचो वा राक्षसो वाऽसुरोऽपि वा ॥ भक्तियुक्तमनस्का नां स्पर्शने न प्रभुर्भवेत् ॥ १७ ॥ न तपोभिर्न वेदैश्च न ज्ञानेनापि कर्मणा ॥ हरिर्हि साध्यते भक्त्या प्रमाणं तत्र गो पिकाः ॥१८॥ नृणां जन्मसहस्रेण भक्तौ प्रीतिर्हि जायते ॥ कलौ भक्तिः कलौ भक्तिर्भक्त्या कृष्णः पुरः स्थितः ॥ १९ ॥ भक्तिद्रोहकरा ये च ते सीदंति जगत्रये ॥ दुर्वासा दुःखमापन्नः पुरा भक्तिविनिंदकः ॥ २० ॥ अलं व्रतैरलं तीर्थैरलं योगैरलं मखैः ॥ अलं ज्ञानकथालापैर्भक्तिरेकैव मुक्तिदा ॥ २१ ॥

वेद और ज्ञानभी हरिको ऐसा वशमें नहीं करसके जैसा कि, भक्ति वश करदेती है इसमें गोपियें प्रमाण हैं ॥ १८ ॥ हजार जन्मके अनुष्ठानसे मनुष्यकी भक्तिमें प्रीति होती है कलियुगमें भक्तिसेही कृष्ण आगे स्थित होते हैं ॥ १९ ॥ जो भक्तिद्रोह करते हैं वोह त्रिलो कीमें दुःखी होते हैं आगे भक्तिकी निंदा करनेसे दुर्वासा बडे दुःखी हुएथे ॥ २० ॥ व्रत, तीर्थ, योग, यज्ञ, ज्ञानकथालापसे क्या है ? एक भक्तिही मुक्ति देनेवाली है ॥ २१ ॥

सूतजी बोले—इसप्रकार नारदजीसे कहेहुए अपने माहात्म्यको सुनकर भक्ति सर्वांगपुष्टिसंयुक्त हो नारदजीसे बोली॥२२॥भक्ति बोली—अहो नारदजी! तुमको धन्य है, तुममें मेरी दृढ प्रीति है सो मैं कभी नहीं त्यागन करूंगी सदैव चित्तमें धारण किये रहूंगी ॥ २३ ॥ हे महात्मन्! तुमने कृपापूर्वक मेरी सब बाधा क्षणमात्रमें दूर करदी परन्तु अभीतक इन मेरे पुत्रोंको चेतना नहीं हुई सो इन्हें जगाओ जगाओ ॥ २४ ॥ सूतजी बोले, दयालु नारदजी भक्तिके वचन सुनकर हाथसे सहरातेहुए उन दोनोंको जगाने लगे ॥ २५ ॥ कानके धोरे मुखकरके नारदजीने ऊँचे स्वरसे पुकारा—ज्ञान!

॥ सूत उवाच ॥ ॥ इति नारदनिर्णीतं स्वमाहात्म्यं निशम्य सा ॥ सर्वांगपुष्टिसंयुक्ता नारदं वाक्यमब्रवीत् ॥ २२ ॥ श्रीभक्तिरुवाच ॥ अहो नारद धन्योऽसि प्रीतिस्ते मयि निश्चला ॥ न कदाचिद्विमुंचामि चित्ते स्थास्यामि सर्वदा ॥२३॥ कृपालुना त्वया साधो मद्बाधा ध्वंसिता क्षणात् ॥ पुत्रयोश्चेतना नास्ति ततो बोधयबोधय ॥२४॥ सूत उवाच॥ तस्या वचः समाकर्ण्य कारुण्यं नारदो गतः ॥ तयोर्बोधनमारेभे कराग्रेण विमर्दयन् ॥ २५ ॥ मुखं संयोज्य कर्णांते शब्दमुच्चैः समुच्चरन् ॥ ज्ञान प्रबुध्यतां शीघ्रं रे वैराग्य प्रबुध्यताम् ॥ २६ ॥ वेदवेदांतघोषैश्च गीतापाठैर्मुहुर्मुहुः ॥ बोध्यमानौ तदा तेन कथंचिच्चोत्थितौ बलात् ॥२७॥ नेत्रैरनवलोकंतौ जृंभंतौ सालसावुभौ ॥ बकवत्पलितौ प्रायः शुष्ककाष्ठसमांगकौ ॥२८॥ क्षुत्क्षामौ तौ निरीक्ष्यैव पुनः स्वापपरायणौ ॥ ऋषिश्चिंतापरो जातः किं विधेयं मयेति च ॥ २९ ॥ अहो निद्रा कथं याति वृद्धत्वं च महत्तरम् ॥ चिंतयन्निति गोविन्दं स्मरयामास भार्गव ॥ ३० ॥

शीघ्र जागो रे वैराग्य! शीघ्र जागो ॥ २६ ॥ वेदवेदान्तके शब्द और वारंवार गीताके पाठ करके जब नारदजीने जगाया तो बलपूर्वक वे बडी कठिनाईसे उठे ॥ २७ ॥ नेत्र मीचे बडे आलसमें जँभाई लेने लगे बगलेकी नाईं श्वेत बाल होरहे सूखे काष्ठकी नाईं शरीर था ॥ २८ ॥ भूखके मारे क्षीण होनेके कारण वे फिर सोगये तब नारदजीको बडी चिन्ता हुई क्या करूं ॥२९॥ अहो! इन वृद्धोंकी बडी निद्रा कैसे जायगी? इसप्रकार विचार करते करते नारदजी गोविंद भगवान्का स्मरण करनेलगे ॥ ३० ॥

तब आकाशवाणी हुई तपोधन ! खेद मत करो तुम्हारा उद्यम सफल होगा इसमें कुछ सन्देह नहीं है ॥३१॥ इसके निमित्त देवऋषि ! तुम सत्कर्मका प्रारम्भ करो और साधुओंके भूषण महात्मा वे सत्कर्म तुमसे कहैंगे ॥ ३२ ॥ सत्कर्मके करनेमात्रसेही इन दोनोंकी निद्रासहित वृद्धता जाती रहैगी और सब जगह भक्तिका प्रकाश होगा ॥ ३३ ॥ यह आकाशवाणी उन सबोंने स्पष्ट सुनी नारदजीने कही यह क्या बात है मैंने नहीं जानी तब वडे आश्चर्यको प्राप्त हुए ॥ ३४ ॥ नारदजी बोले, इस आकाशवाणीनेभी गुप्तरूपसे कहा है सो वोह क्या साधन है जिससे इन दोनोंका कार्य हो ॥ ३५॥

व्योमवाणी तदैवाभून्मा ऋषे खिद्यतामिति ॥ उद्यमः सफलस्ते तु भविष्यति न संशयः ॥ ३१ ॥ एतदर्थं तु सत्कर्म सुरर्षे त्वं समाचर ॥ तत्ते कर्माभिधास्यंति साधवः साधुभूषणाः ॥३२॥ सत्कर्मणि कृते तस्मिन्सनिद्रा वृद्धताऽनयोः ॥ गमिष्यति क्षणाद्भक्तिः सर्वतः प्रसरिष्यति ॥ ३३ ॥ इत्याकाशवचः स्पष्टं तत्सर्वैरपि विश्रुतम् ॥ नारदो विस्मयं लेभे नेदं ज्ञातमिति ब्रुवन् ॥ ३४ ॥ नारद उवाच ॥ ॥ अनयाऽऽकाशवाण्याऽपि गोप्यत्वेन निरूपितम् ॥ किं वा तत्साधनं कार्यं येन कार्यं भवेत्तयोः ॥ ३५॥ क्व भविष्यंति संतस्ते कथं दास्यंति साधनम् ॥ मयात्र किं प्रकर्तव्यं तदुक्तं व्योमभाषया ॥३६॥ सूत उवाच ॥ तत्र तावपि संस्थाप्य निर्गतो नारदो मुनिः ॥ तीर्थं तीर्थं विनिष्क्रम्य पृच्छन्मार्गे मुनीश्वरान् ॥ ३७ ॥ वृत्तांतः श्रूयते सर्वैः किंचिन्निश्चित्य नोच्यते ॥ असाध्यं केचन प्रोचुर्दुर्ज्ञेयमिति चापरे ॥ ३८ ॥ मूकीभूतास्तथाऽन्ये तु कियंतस्तु पलायिताः ॥ हाहाकारो महानासीत्त्रैलोक्ये विस्मयावहः ॥ ३९ ॥

वोह सन्त कहाँ होंगे और साधन किसप्रकार देंगे और जो आकाशवाणीने कहा है मैं उसे किसप्रकार करूं ॥ ३६ ॥ सूतजी बोले, नारदजी भक्ति ज्ञान वैराग्यको तहांही ठहराकर आप वहांसे चले तीर्थोंमें होतेहुए मुनियोंसे पूछते हुए ॥ ३७ ॥ सबने वृतान्त सुना परन्तु किसीने निश्चय करके न बताया कोई बोले असाध्य है कोई बोले समझमें नहीं आता ॥ ३८ ॥ कोई चुप होगये कोई सुनतेही चलदिये इसप्रकार त्रिलोकीमें विस्मय दायक बडा हाहाकार हुआ ॥ ३९ ॥

जब कि, वेदान्त और वारंवार गीताके पाठसेभी भक्ति ज्ञान वैराग्यका त्रिक ( तिगड्डा ) न उठा तो ॥४०॥ और उपाय कछु नही है यह वार्ता मनुष्य कानों कानोंमें कहनेलगे भाई योगिराज ! नारदजीकेभी तो बुद्धिमें यह बात न आई ॥ ४१ ॥ तो और इतर मनुष्य इसे किसप्रकार कहसकते हैं ? इसप्रकार ऋषियोंने दुर्गम वार्ता निर्णय करके कही ॥ ४२ ॥ तब नारदजी चिन्तातुर होकर बदरीवनमें आये और यह निश्चय किया कि, यहां तप करूंगा ॥ ४३ ॥ तबतक आगे सनकादिमुनियोंको जिनकी करोड सूर्यके समान कान्ति है देखकर मुनिश्रेष्ठ नारदजी

वेदवेदांतघोषैश्च गीतापाठैर्विबोधितम् ॥ भक्तिज्ञानविरागाणां नोदतिष्ठत्त्रिकं यदा ॥ ४० ॥ उपायो नापरोऽस्तीति कर्णे कर्णेऽजपञ्जनाः ॥ योगिना नारदेनापि स्वयं न ज्ञायते तु यत् ॥ ४१ ॥ तत्कथं शक्यते वक्तुमितरैरिह मानुषैः ॥ एवं ऋषिगणैः पृष्टं निर्णीयोक्तं दुरासदम् ॥ ४२ ॥ ततश्चिंतातुरः सोऽथ बदरीवनमागतः ॥ तपश्चरामि चात्रेति तदर्थं कृतनिश्चयः ॥ ४३ ॥ तावद्ददर्श पुरतः सनकादीन्मुनीश्वरान् ॥ कोटिसूर्यसमाभासानुवाच मुनिसत्तमः ॥ ४४ ॥ ॥ नारद उवाच ॥ इदानीं भूरिभाग्येन भवद्भिः संगमः स्थितः ॥ कुमारा ब्रुवतां शीघ्रं कृपां कृत्वा ममोपरि ॥ ४५ ॥ भवंतो योगिनः सर्वे बुद्धिमंतो बहुश्रुताः ॥ पंचहायनसंयुक्ताः पूर्वेषामपि पूर्वजाः ॥ ४६ ॥ सदा वैकुंठनिलया हरिकीर्तनतत्पराः ॥ लीलामृतरसोन्मत्ताः कथामात्रैकजीविनः ॥ ४७ ॥ हरिः शरणमेवं हि नित्यं येषां मुखे वचः ॥ अतः कालसमादिष्टा जरा युष्मान्न बाधते ॥ ४८ ॥

बोले ॥ ४४ ॥ नारदजी कहने लगे इस समय बडे भाग्यसे आपका दर्शन हुआ है हे कुमारो ! मेरे ऊपर कृपा करके शीघ्र कहो ॥ ४५ ॥ तुम सब बुद्धिमान् शास्त्रवेत्ता योगी हो सदा पांच वर्षके रहते और सबसे पूर्व उत्पन्न हुये हो ॥ ४६ ॥ सदा वैकुंठमें रहते भगवान्के गुणानुवाद गाते हो भगवान्के लीलारूपी अमृतरससे मत्त एक कथामात्रसेही जीते हो ॥ ४७ ॥ "हरिः शरणम्" अर्थात् परमात्माकी शरण हूं यही जिनके मुखसे नित्य वचन निकलता है इस कारण कालसे प्राप्त जरा तुमको बाधा नहीं करती ॥ ४८ ॥

पहले नारायणके दो द्वारपाल जिनके भ्रूभंगमात्रसेही पृथ्वीमें गिरे और फिर जिनकी कृपासे शीघ्र वैकुंठको गये ॥ ४९ ॥ वोही बडाही भाग्य है जो आपका दर्शन प्राप्त हुआ है आप दयालुओंको मुझ दीनके ऊपर दया करनी योग्य है ॥ ५० ॥ जो कुछ आकाशवाणीने कहा है सो क्या साधन है यह आप बताइये और कैसे अनुष्ठान करना चाहिये सो आप विस्तारपूर्वक कहो ॥५१॥ भक्ति ज्ञान वैराग्यको किसप्रकारसे सुखकी प्राप्ति होगी और सब वर्णोंमें प्रेमपूर्वक यत्नसे उनका कैसे स्थापन होगा ॥५२॥ कुमार बोले, देवर्षे ! चिंता मत करो मनमें प्रसन्न हो इसका उपाय सुखसाध्य पूर्वकालसेही

येषां भ्रूभंगमात्रेण द्वारपालौ हरेः पुरा ॥ भूमौ निपतितौ सद्यो यत्कृपातः परं गतौ ॥ ४९ ॥ अहो भाग्यस्य योगेन दर्शनं भवतामिह ॥ अनुग्रहस्तु कर्तव्यो मयि दीने दयापरैः ॥ ५० ॥ अशरीरगिरोक्तं यत्तत्किं साधनमुच्यताम् ॥ अनुष्ठेयं कथं तावत्प्रब्रुवंतु सविस्तरम् ॥ ५१ ॥ भक्तिज्ञानविरागाणां सुखमुत्पद्यते कथम् ॥ स्थापनं सर्ववर्णेषु प्रेमपूर्वं प्रयत्नतः ॥ ५२ ॥ कुमारा ऊचुः ॥ मा चिंतां कुरु देवर्षे हर्षं चित्ते समावह ॥ उपायः सुखसाध्योऽत्र वर्तते पूर्व एव हि ॥ ५३ ॥ अहो नारद धन्योऽसि विरक्तानां शिरोमणिः ॥ सदा श्रीकृष्णदासानामग्रणीर्योगभास्करः ॥ ५४ ॥ त्वयि चित्रं न मंतव्यं भक्त्यर्थमनुवर्तिनि ॥ घटते कृष्णदासस्य भक्तेः स्थापनता सदा ॥ ५५ ॥ ऋषिभिर्बहवो लोके पंथानः प्रकटीकृताः ॥ श्रमसाध्याश्च ते सर्वे प्रायः स्वर्गफलप्रदाः ॥ ५६ ॥ वैकुंठसाधकः पंथाः स तु गोप्यो हि वर्तते ॥ तस्योपदेष्टा पुरुषः प्रायो भाग्येन लभ्यते ॥ ५७ ॥

है ॥ ५३ ॥ अहो नारदजी ! धन्य हो तुम विरक्तोंके शिरोमणि हो सदा श्रीकृष्णके दासोंमें तुम अग्रणी हो योगके सूर्य हो ॥ ५४ ॥ भक्तिके निमित्त श्रम करना यह तुममें कुछ विचित्र वार्ता नहीं है श्रीकृष्णदासोंको तो सदा भक्तिकी स्थापना करनी योग्यही है ॥ ५५ ॥ ऋषियोंने लोकमें बहुतसे मार्ग प्रगट कियेहैं वे सब श्रमसाध्य हैं और प्रायः सब स्वर्गफलके देनेहारे हैं ॥५६॥ परन्तु जो वैकुंठसाधक पंथ है वोह गुप्तही है उसके उपदेश करने वाले पुरुष भाग्यसेही प्राप्त होते हैं ॥ ५७ ॥

जो पूर्व आकाशवाणीने तुमको सत्कर्मका उपदेश दिया है सो स्थिरचित्तसे प्रसन्न होकर सुनो हम कहते हैं ॥ ५८ ॥ द्रव्ययज्ञ, तपयज्ञ, योग यज्ञ, स्वाध्याययज्ञ ( वेदका पढना ), ज्ञानयज्ञ यह सर्व कर्म फलसे स्वर्गादिके देनेहारे हैं ॥ ५९ ॥ परन्तु सत्कर्मका जतानेहारा पंडितोंने ज्ञान यज्ञ कहा है वोह श्रीमद्भागवतका आलाप जो शुकादिमहात्माओंने गाया है ॥ ६० ॥ उसके शब्दसे भक्ति ज्ञान वैराग्यका बड़ा बल बढेगा दोनोंका कष्ट दूर होगा भक्तिको सुख मिलैगा ॥ ६१ ॥ श्रीमद्भागवतकी ध्वनिसे यह सब कलिके दोष इसप्रकार नाश होजायँगे जैसे कि, सिंहके शब्दसे

सत्कर्म तव निर्दिष्टं व्योमवाचा तु यत्पुरा ॥ तदुच्यते शृणुष्वाद्य स्थिरचित्तः प्रसन्नधीः ॥ ५८ ॥ द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञा योगयज्ञास्तथाऽपरे ॥ स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्च ते तु कर्मविसूचकाः ॥ ५९ ॥ सत्कर्मसूचको नूनं ज्ञानयज्ञः स्मृतो बुधैः ॥ श्रीमद्भागवतालापः स तु गीतः शुकादिभिः ॥ ६० ॥ भक्तिज्ञानविरागाणां तद्घोषेण बलं महत् ॥ व्रजिष्यति द्वयोः कष्टं सुखं भक्तेर्भविष्यति ॥ ६१ ॥ प्रलयं हि गमिष्यंति श्रीमद्भागवतध्वनेः॥ कलिदोषा इमे सर्वे सिंहशब्दाद्वृका इव ॥ ६२ ॥ ज्ञानवैराग्यसंयुक्ता भक्तिः प्रेमरसावहा ॥ प्रतिगेहं प्रतिजनं ततः क्रीडां करिष्यति ॥ ६३ ॥ नारद उवाच ॥ वेदवेदांतघोषैश्च गीतापाठैः प्रबोधितम् ॥ भक्तिज्ञानविरागाणां नोदतिष्ठत्त्रिकं यदा ॥ ६४ ॥ श्रीमद्भागवतालापात्तत्कथं बोधमेष्यति ॥ तत्कथासु तु वेदार्थः श्लोकेश्लोके पदेपदे ॥ ६५ ॥ छिंदंतु संशयं ह्येतं भवंतोऽमोघदर्शनाः ॥ विलंबो नात्र कर्तव्यः शरणागतवत्सलाः ॥ ६६ ॥

भेडिये भाग जाते हैं ॥ ६२ ॥ तब ज्ञान वैराग्यसे संयुक्त प्रेमरस बहानेहारी भक्ति घर घर मनुप्य मनुष्यमें क्रीडा करेगी ॥ ६३ ॥ नारदजी बोले–जब कि, वेद वेदान्तके शब्द और गीतापाठसेभी भक्ति ज्ञान वैराग्यका त्रिक नहीं उठा तो ॥ ६४ ॥ श्रीमद्भागवतके आलापसे कैसे चैतन्यको प्राप्त होगा उसकी कथामेंभी तो श्लोक श्लोकमें पदपदमें वेदार्थही है ॥ ६५ ॥ अमोघदर्शन आप लोग यह मेरा संदेह दूर कीजिये. हे शरणागत वत्सलो ! इसमें विलम्ब मत करो ॥ ६६ ॥

कुमार बोले—वेदोपनिषद्के सारसे भागवत कथा हुई, तिससे पृथग्भूत हुई, फलोन्नति औरभी अतिउत्तम होगई है ॥ ६७ ॥ जैसे मूलसे लेकर अग्रभागपर्य्यन्त रसवाली चीज बाहरसे उतना स्वादिष्ट नहीं लगती जितना कि, वोही रस पृथक् फलमें होकर विश्वमनोहररूप होता है ॥ ६८ ॥ जैसे दूधमें स्थित घी ऐसा स्वादिष्ट नहीं होता जैसा कि, पृथक् होकर वोह स्वादिष्ट देवताओंका रसवर्द्धक होता है ॥ ६९ ॥ जैसे बूरा गन्नेमें सर्वत्र व्याप्त रहती है परन्तु वोह पृथग्भूत होकर जैसी मीठी लगती है तैसी भागवतकथा है ॥ ७० ॥ यह सर्व वेदसम्मत भागवत पुराण ज्ञान वैरा

कुमारा ऊचुः ॥ वेदोपनिषदां साराज्जाता भागवती कथा ॥ अत्युत्तमा ततो भाति पृथग्भूता फलोन्नतिः ॥ ६७ ॥ आमूलाग्रं रसस्तिष्ठन्नास्ते न स्वदते यथा ॥ संभूय स पृथग्भूतः फले विश्वमनोहरः ॥ ६८ ॥ यथा दुग्धे स्थितं सर्पिर्न स्वादायोपकल्पते ॥ पृथग्भूतं हि तद्दिव्यं देवानां रसवर्धनम् ॥ ६९ ॥ इक्षूणामपि मध्यांतं शर्करा व्याप्य तिष्ठति ॥ पृथग्भूता च सा मिष्टा तथा भागवती कथा ॥ ७० ॥ इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसंमितम् ॥ भक्तिज्ञानविरागाणां स्थापनाय प्रकाशितम् ॥ ७१ ॥ वेदांतवेदसुस्नाते गीताया अपि कर्तरि ॥ परितापवति व्यासे मुह्यत्यज्ञानसागरे ॥ ७२ ॥ तदा त्वया पुरा प्रोक्तं चतुःश्लोकसमन्वितम् ॥ तदीयश्रवणात्सद्यो निर्बाधो बादरायणः ॥ ७३ ॥ तत्र ते विस्मयः केन यतः प्रश्नकरो भवान् ॥ श्रीमद्भागवतश्रावे शोकदुःखविनाशनम् ॥ ७४ ॥

ग्यके स्थापन करनेहीको प्रकाश किया है ॥ ७१ ॥ वेद वेदान्तके पारगामी गीताके कर्त्ता दुःखको प्राप्त होतेहुए अज्ञानसागरमें मोहित व्यासजीसे ॥ ७२ ॥ जो तुमने पहले चतुःश्लोकी भागवत कही जिसके श्रवणमात्रसे तत्काल व्यासजी दुःखरहित होगये ॥ ७३ ॥ फिर तुमैं इसमें विस्मय कैसे प्राप्त हुआ जो तुम प्रश्न करते हो श्रीमद्भागवत जो शोक दुःखका नाशक है सो सुनाओ ॥ ७४ ॥

नारद बोले—जिसका दर्शन तत्काल अशुभोंको दूरकर संसारी दुःखसे दुःखियोंका कल्याण करता है, सम्पूर्ण शेषजीके मुखोंसे गाईहुई कथाका पान करनेवालेके प्रेमसे प्रकाश करनेवाले भगवान्की मैं शरण हूं ॥ ७५ ॥ जब बहुत जन्मके भाग्य उदय होनेसे मनुष्योंको सत्संगकी प्राप्ति होतीहै तब अज्ञानकृत मोह मदके अन्धकारका नाश होकर ज्ञान उदय होता है ॥ ७६ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखण्डे श्रीभागवतमाहात्म्ये भाषाटीकायां कुमारनारदसंवादो नाम द्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥ नारदजी बोले—यत्नपूर्वक भक्ति ज्ञानके स्थापनके निमित्त मैं शुकशास्त्रकी कथाका उज्वल ज्ञानयज्ञ

नारद उवाच ॥ यद्दर्शनं च विनिहंत्यशुभानि सद्यः श्रेयस्तनोति भवदुःखदवार्दितानाम् ॥ निश्शेषशेषमुखगीतकथैकपानाः प्रेमप्रकाशकृतये शरणं गतोऽस्मि ॥ ७५ ॥ भाग्योदयेन बहुजन्मसमार्जितेन सत्संगमं च लभते पुरुषो यदा वै ॥ अज्ञानहेतुकृतमोहमदांधकारनाशं विधाय हि तदोदयते विवेकः ॥ ७६ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीभागवतमाहात्म्ये कुमारनारदसंवादो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ ॥ नारद उवाच ॥ ज्ञानयज्ञं करिष्यामि शुकशास्त्रकथोज्ज्वलम् ॥ भक्तिज्ञानविरागाणां स्थापनार्थं प्रयत्नतः ॥ १ ॥ यत्र कार्यो महायज्ञः स्थलं तद्वाच्यतामिह ॥ महिमा शुकशास्त्रस्य वक्तव्यो वेदपारगैः ॥ २ ॥ कियद्भिर्दिवसैः श्राव्या श्रीमद्भागवती कथा ॥ को विधिस्तत्र कर्तव्यो ममेदं ब्रुवतामितः ॥ ३ ॥ कुमारा ऊचुः ॥ शृणु नारद वक्ष्यामो विनम्राय विवेकिने ॥ गंगाद्वारसमीपे तु तटमानंदनामकम् ॥ ४ ॥ नानाऋषिगणैर्जुष्टं देवसिद्धनिषेवितम् ॥ नानातरुलताकीर्णं नवकोमलवालुकम् ॥ ५ ॥

करूंगा ॥ १ ॥ जहां यह महायज्ञ कियाजाय आप उस स्थानको बताइये वेदके जाननेवालोंमें शुकशास्त्रकी महिमा कहने योग्य है ॥ २ ॥ यह श्रीमद्भागवतकी कथा कितने दिनतक सुननी योग्य है और उसमें क्या विधान है सो मुझसे आप कहिये ॥ ३ ॥ कुमार बोले—हे नारदजी ! सुनो हम कहते हैं नम्रीभूत ज्ञानयुक्त गंगाद्वारके समीपही आनन्द नाम तट है ॥ ४ ॥ अनेक ऋपिगणोंसे युक्त देवता सिद्धोंसे सेवित अनेक वृक्ष वेलोंसे संघटित नवीन कोमल वालुकासे युक्त ॥ ५ ॥

बडा मनोहर एकान्त स्थान सुवर्णके आकारवाले कमलोंकी सुगन्धिसे युक्त जिसके समीपके रहनेवाले जीवोंके मनमें वैर नहीं होता ॥ ६ ॥ उस स्थानमें तुमको अप्रयत्न होकर ज्ञानयज्ञ करना चाहिये और तहाँही अपूर्व और रसरूपवाली कथा होगी ॥ ७ ॥ और निर्बल जरासे जर्जरित देह वे ज्ञान वैराग्यको भक्तिसहित आगे करके तहाँ हमभी जॉयगे ॥ ८ ॥ जहाँ भागवतकी कथा होती है तहां भक्ति आदिक सब जायँ कथाशब्दश्रवणमात्रसे भक्ति ज्ञान वैराग्यका त्रिक तरुणतायुक्त होता है ॥ ९ ॥ सूतजी बोले कि, इसप्रकार कहकर कुमार नारदजी

रम्यमेकांतदेशस्थं हैमपद्मसुशोभितम् ॥ यत्समीपस्थजीवानां वैरं चेतसि न स्थितम् ॥ ६ ॥ ज्ञानयज्ञस्त्वया तत्र कर्तव्यो ह्यप्रयत्नतः ॥ अपूर्वा रसरूपा च कथा तत्र भविष्यति ॥ ७ ॥ पुरःस्थं निर्बलं चैव जराजीर्णकलेवरम् ॥ तद्द्वयं च पुरस्कृत्य भक्तिस्तत्र गमिष्यति ॥ ८ ॥ यत्र भागवती वार्ता तत्र भक्त्यादिकं व्रजेत् ॥ कथाशब्दं समाकर्ण्य तत्रिकं तरुणायते ॥ ९ ॥ सूत उवाच ॥ एवमुक्त्वा कुमारास्ते नारदेन समं ततः ॥ गंगातटं समाजग्मुः कथापानाय सत्वराः ॥ १० ॥ यदा यातास्तटं ते तु तदा कोलाहलोऽप्यभूत् ॥ भूर्लोके देवलोके च ब्रह्मलोके तथैव च ॥ ११ ॥ श्रीभागवतपीयूषपानाय रसलंपटाः ॥ धावंतोप्याऽऽययुः सर्वे प्रथमं ये च वैष्णवाः ॥ १२ ॥ भृगुर्वसिष्ठश्च्यवनश्च गौतमो मेधातिथिर्देवलदेवरातौ ॥ रामस्तथा गाधिसुतश्च शाकलो मृकंडपुत्रोऽत्रिजपिप्पलादाः ॥ १३ ॥

के साथही कथाके पान करनेको शीघ्र गंगातटमें आये ॥ १० ॥ जब वे उस तटपर आये तब बडा कोलाहल हुआ भूलोकमें, देवलोकमें और इसीप्रकार ब्रह्मलोकमें भी कोलाहल हुआ ॥ ११ ॥ श्रीमद्भागवतरूपी अमृतके पान करनेको प्रथम तो जो वैष्णव थे वे चारों ओरसे दौडे ॥ १२ ॥ भृगु, वसिष्ठ, च्यवन, गौतम, मेधातिथि, देवल, देवरात, परशुरामजी, विश्वामित्र, शाकल, मृकण्डुके पुत्र मार्कण्डेय, अत्रिके पुत्र दत्तात्रेय, पिप्पलाद, ॥ १३ ॥

योगीश्वर याज्ञवल्क्य, जैगीषव्य, व्यास, पराशर, छायाशुक, जाजलि, जह्नु ये मुख्य मुख्य ऋषिगण अपने पुत्र शिष्य स्त्रीसहित प्रणयपूर्वक आये ॥ १४ ॥ वेदान्त वेद मंत्र तंत्र अपनी मूर्ति धारणकर आये, इसीप्रकार सत्रह पुराण छः शास्त्रभी आये ॥१५॥ गंगादि नदियें, पुष्करादि सरोवर, सब क्षेत्र दिशा और दंडकादिवन ॥ १६ ॥ पर्वत आदि सब आये और जो देवता गंधर्व दानव शरीरके गौरवसे नहीं आये उन्हें मानपूर्वक ब्रह्माके पुत्र भृगुजी बुलालाये ॥ १७ ॥ तब नारदसे दीक्षित हो दियेहुए उत्तम आसनपर कृष्णकथामें तत्पर सबसे नमस्कृत हो कुमार बैठे ॥ १८ ॥ वैष्णव विरक्त

योगीश्वरौ व्यासपराशरौ च च्छायाशुको जाजलिजह्नुमुख्याः ॥ सर्वेऽप्यमी मुनिगणाः सहपुत्रशिष्याः स्वस्त्रीभिरा ययुरतिप्रणयेन युक्ताः ॥ १४ ॥ ॥ वेदांतानि च वेदाश्च मंत्रास्तंत्राः समूर्तयः ॥ दश सप्त पुराणानि षट् शास्त्राणि तथाऽऽययुः ॥ १५ ॥ गंगाद्याः सरितस्तत्र पुष्करादिसरांसि च ॥ क्षेत्राणि च दिशः सर्वा दंडकादिवनानि च ॥ १६ ॥ नगादयो ययुस्तत्र देवगंधर्वकिन्नराः ॥ गुरुत्वात्तत्र नायातान्भृगुः संबोध्य चानयत् ॥ १७ ॥ दीक्षिता नारदेनाथ दत्तमासनमुत्तमम् ॥ कुमारा वंदिताः सर्वैर्निषेदुः कृष्णतत्पराः ॥ १८ ॥ वैष्णवाश्च विरक्ताश्च न्यासिनो ब्रह्मचारिणः ॥ मुख्यभागे स्थितास्ते च तदग्रे नारदः स्थितः ॥ १९ ॥ एकभागे ऋषिगणास्तदन्यत्र दिवौकसः ॥ वेदोपनिषदोऽन्यत्र तीर्थोऽन्यत्र स्त्रियोन्यतः ॥ २० ॥ जयशब्दो नमश्शब्दः शंखशब्दस्तथैव च ॥ चूर्णलाजाप्रसूनानां निक्षेपः सुमहानभूत् ॥ २१ ॥ विमानानि समारुह्य कियंतो देवनायकाः ॥ कल्पवृक्षप्रसूनानि सर्वे तत्र समाकिरन् ॥ २२ ॥

संन्यासी ब्रह्मचारी यह मुख्य भागमें स्थित हुए, सबके आगे नारदजी बैठे ॥१९॥ एक भागमें ऋषिगण एक भागमें देवता एक स्थानमें वेद उपनिषद एक स्थानमें तीर्थ और एक स्थानमें स्त्रियें बैठीं ॥ २० ॥ तब जयशब्द नमःशब्द और शंखोंका शब्द होनेलगा और चूर्ण खीलें फूलोंकी बड़ी वर्षा हुई ॥ २१ ॥ कितने तो देवनायक विमानोंमें चढे आकाशसे फूलोंकी वर्षा करने लगे ॥ २२ ॥

सूतजी बोले—इसप्रकार सबके एकचित्त होकर बैठनेमें नारदजीके निमित्त कुमारने भागवतमाहात्म्य कहना प्रारंभ किया ॥ २३ ॥ कुमार बोले शुकशास्त्रसे उत्पन्न हुई महिमाको मैं तुमसे कहूंगा जिसके श्रवणमात्रसे हाथमें मुक्ति प्राप्त होतीहै ॥ २४ ॥ यह श्रीमद्भागवतकी कथा सदा सेवनीय है जिसके श्रवणमात्रसे श्रीकृष्ण चित्तमें प्राप्त होते हैं ॥ २५ ॥ इस ग्रन्थमें अठारह सहस्र श्लोक और द्वादश स्कंध हैं यह परीक्षित् और शुकदेवजीके संवादवाली भागवत सुनो ॥ २६ ॥ पुरुष अज्ञानसे तबतक इस संसारचक्रमें भ्रमता है जबतक शुकशास्त्रकी कथा

सूत उवाच ॥ एवं तेष्वेकचित्तेषु श्रीमद्भागवतस्य च ॥ महात्म्यमूचिरे स्पष्टं नारदाय महात्मने ॥ २३ ॥ कुमारा ऊचुः ॥ अथ ते संप्रवक्ष्यामो महत्त्वं शुकशास्त्रजम् ॥ यस्य श्रवणमात्रेण मुक्तिः करतले स्थिता ॥ २४ ॥ सदा सेव्या सदा सेव्या श्रीमद्भागवती कथा ॥ यस्याः श्रवणमात्रेण हरिश्चित्तं समाश्रयेत् ॥ २५ ॥ ग्रंथोऽष्टादशसाहस्रो द्वादशस्कंधसंमितः ॥ परीक्षिच्छुकसंवादः शृणु भागवतं च तत् ॥ २६ ॥ तावत्संसारचक्रेऽस्मिन्भ्रमतेऽज्ञानतः पुमान् ॥ यावत्कर्णगता नास्ति शुकशास्त्रकथा क्षणम् ॥ २७ ॥ किं श्रुतैर्बहुभिः शास्त्रैः पुराणैश्च भ्रमावहैः ॥ एकं भागवतं शास्त्रं मुक्तिदानेन गर्जति ॥ २८ ॥ कथा भागवतस्यापि नित्यं भवति यद्गृहे ॥ तद्गृहं तीर्थरूपं हि वसतां पापनाशनम् ॥ २९ ॥ अश्वमेधसहस्राणि वाजपेयशतानि च ॥ शुकशास्त्रकथायाश्च कलां नार्हंति षोडशीम् ॥ ३० ॥ तावत्पापानि देहेऽस्मिन्निवसंति तपोधनाः ॥ यावन्न श्रूयते सम्यक्छ्रीमद्भागवतं नरैः ॥ ३१ ॥ न गंगा न गया काशी पुष्करं न प्रयागकम् ॥ शुकशास्त्रकथायाश्च फलेन समतां नयेत् ॥ ३२ ॥

क्षणमात्र कर्णगोचर नहीं होती ॥ २७ ॥ बहुतसे शास्त्र और भ्रमानेहारे पुराणोंके सुननेसे क्या है एक भागवतशास्त्रही मुक्तिदान करके गर्जता है ॥ २८ ॥ जिस घरमें नित्य भागवतकी कथा होती है वोह घर तीर्थरूप है वहाँ रहनेहारोंके पाप नाश होजाते हैं ॥ २९ ॥ हजार अश्वमेध सौ वाजपेय शुकशास्त्रकी कथाकी सोलहवीं कलाभी नहीं है ॥ ३० ॥ हे तपोधनो ! तबतकही इस देहमें पाप निवास करते हैं जबतक कि मनुष्य मन लगाकर भागवत कथा नहीं श्रवण करते हैं ॥ ३१ ॥ शुकशास्त्रके फलकी बराबरी गंगा, गया, काशी, पुष्कर, प्रयागभी नहीं करसक्ते ॥ ३२ ॥

जो परा गतिकी इच्छा रखते हो तो नित्यही अपने मुखसे आधा श्लोक वा एक चौथाई श्लोकही भागवतका उच्चारण किया करो ॥ ३३ ॥ वेदादि ओंकार, वेदमाता गायत्री, पुरुषसूक्त, ऋक्, यजुः, साम, तीनों वेद, भागवत पुराण "ॐ नमो भगवते वासुदेवाय" द्वादशाक्षर मंत्र ॥३४॥ द्वादशात्मा सूर्य, प्रयाग, संवत्सरात्मक काल, ब्राह्मण, अग्निहोत्र, कामधेनु, द्वादशी ॥ ३५ ॥ तुलसी, वसन्त ऋतु, पुरुषोत्तम, श्रीकृष्ण इनको बुद्धिमान् तत्त्वसे पृथग्भाव नहीं देखते हैं ॥ ३६ ॥ जो प्रतिदिन भागवत शास्त्रको अर्थसे बाँचतेहैं उनके कोटि जन्मके किये पाप नष्ट होजातेहैं इसमें कुछ

श्लोकार्धं श्लोकपादं वा नित्यं भागवतोद्भवम् ॥ पठस्व स्वमुखेनैव यदीच्छसि परां गतिम् ॥ ३३ ॥ वेदादिर्वेदमाता च पौरुषं सूक्तमेव च ॥ त्रयी भागवतं चैव द्वादशाक्षर एव च ॥ ३४ ॥ द्वादशात्मा प्रयागश्च कालः संवत्सरात्मकः ॥ ब्राह्मणाश्चाग्निहोत्रं च सुरभिर्द्वादशी तथा ॥ ३५ ॥ तुलसी च वसंतश्च पुरुषोत्तम एव च ॥ एतेषां तत्त्वतः प्राज्ञैर्न पृथग्भाव इष्यते ॥ ३६ ॥ यश्च भागवतं शास्त्रं वाचयेदर्थतोऽनिशम् ॥ जन्मकोटिकृतं पापं नश्यते नात्र संशयः ॥३७॥ श्लोकार्धं श्लोकपादं वा पठेद्भागवतं च यः ॥ नित्यं पुण्यमवाप्नोति राजसूयाश्वमेधयोः ॥३८॥ उक्तं भागवतं नित्यं कृतं च हरिचिंतनम् ॥ तुलसीपोषणं चैव धेनूनां सेवनं समम् ॥३९॥ अंतकाले तु येनैव श्रूयते शुकशास्त्रवाक् ॥ प्रीत्या तस्यैव वैकुंठं गोविंदोऽपि प्रयच्छति ॥४०॥ हेमसिंहयुतं चैतद्वैष्णवाय ददाति च ॥ कृष्णेन सह सायुज्यं स पुमाँल्लभते ध्रुवम् ॥ ४१ ॥

संदेह नहीं ॥ ३७ ॥ जो भागवतका आधा वा चौथाई श्लोक प्रतिदिन पढतेहैं उन्हें राजसूय और अश्वमेधका फल प्राप्त होता है ॥ ३८ ॥ नित्य भागवतका कथन नारायणका कीर्तन तुलसीका पोषण और धेनुओंका सेवन समान है ॥ ३९ ॥ अन्तकालमें जिसने शुकशास्त्रकी वाणी श्रवण करीहै उसे श्रीव्रजराज प्रसन्न हो वैकुंठ देते हैं ॥ ४० ॥ जो कोई सुवर्णसिंहासनसहित वैष्णवके निमित्त इसे प्रदान करते हैं वोह पुरुष निश्चय श्रीकृष्णकी सायुज्य पदवीको प्राप्त होते हैं ॥ ४१ ॥

जिस मूर्खने जन्मसे अन्ततक मन लगाकर शुकशास्त्रकथा नहीं पान करी उसने चंडाल और खरकी नाईं अपना जन्म वृथा खोया और उत्पन्न होकर माताको दुःख दिया ॥ ४२ ॥ जिसने कभी शुककथाका कोई वचन नहीं सुना वोह पापकर्मा जीवितही मृतक है उस पशुसमान पृथ्वीपर भाररूप मनुष्यको धिक्कार है ऐसा ब्रह्मादिदेवता कहते हैं ॥ ४३ ॥ श्रीमद्भागवतकी कथा संसारमें दुर्लभ है कोटिजन्मके प्राप्त हुये पुण्योंसे प्राप्त होती है ॥ ४४ ॥ इस कारण हे योगनिधान बुद्धिमन् ! यह कथा यत्नपूर्वक सुनने योग्य है इसमें कोई दिनोंका नियम नहीं सदा सुनै ॥४५॥ सत्य

आजन्ममात्रमपि येन शठेन किंचिच्चित्रं विधाय शुकशास्त्रकथा न पीता ॥ चांडालवच्च खरवद्धत तेन नीतं मिथ्या स्वजन्म जननीजनिदुःखभाजा ॥ ४२ ॥ जीवच्छवो निगदितः स तु पापकर्मा येन श्रुतं शुककथावचनं न किंचित् ॥ धिक्तं नरं पशुसमं भुवि भाररूपमेवं वदंति दिवि देवसरोजमुख्यः ॥ ४३ ॥ दुर्लभैव कथा लोके श्रीमद्भागवतोद्भवा ॥ कोटिजन्मसमुत्थेन पुण्येनैव तु लभ्यते ॥ ४४ ॥ तेन योगनिधे धीमञ्छ्रोतव्या सा प्रयत्नतः ॥ दिनानां नियमो नास्ति सर्वदा श्रवणं मतम् ॥ ४५ ॥ सत्येन ब्रह्मचर्येण सर्वदा श्रवणं मतम् ॥ अशक्यत्वात्कलौ बोध्यो विशेषोऽत्र शुकाज्ञया ॥ ४६ ॥ मनोवृत्तिजयश्चैव नियमाचरणं तथा ॥ दीक्षा कर्तुमशक्यत्वात्सप्ताहश्रवणं मतम् ॥ ४७ ॥ श्रद्धातः श्रवणे नित्यं माघे तावद्धि यत्फलम् ॥ तत्फलं शुकदेवेन सप्ताहश्रवणे कृतम् ॥ ४८ ॥ मनसश्चाजयाद्रोगात्पुंसां चैवायुषः क्षयात् ॥ कलेर्दोषबहुत्वाच्च सप्ताहश्रवणं मतम् ॥ ४९ ॥ यत्फलं नास्ति तपसा न योगेन समाधिना ॥ अनायासेन तत्सर्वं सप्ताहश्रवणाल्लभेत् ॥ ५० ॥

और ब्रह्मचर्यसहित सदा सुनै अशक्य होनेसे कलियुगमें शुकआज्ञासे विशेषता कही है ॥ ४६ ॥ मनवृत्तियोंका जीतना नियमाचरण करना दीक्षा करनेमें अशक्य हो तो सप्ताह सुनना श्रेष्ठ है ॥ ४७ ॥ नित्य श्रद्धापूर्वक श्रवण करनेसे माघमासमें जितना फल कहाहै वोह फल सप्ताह श्रवण करनेसे होता है ॥ ४८ ॥ मनके अजय होने रोग होने और आयुके क्षय होने और कलियुगके बहुत दोष होनेसे सप्ताह श्रवण श्रेष्ठ है ॥ ४९ ॥ जो फल तप योग समाधिसे नहीं होता सो फल अनायास सप्ताह श्रवणसे होता है ॥ ५० ॥

यज्ञसे सप्ताह गर्जता है, सप्ताह व्रतसे गर्जता है, तपसे तीर्थोंसे नित्य गर्जता है ॥५१॥ योग ज्ञान ध्यानसे सप्ताह गर्जता है, हम उसके गर्जनेको क्या कहैं रे रे कहकर गर्जता है अर्थात् जबतक भागवत नहीं सुनी तबतक व्रतादिक हैं इसके श्रवण करनेके अन्तरमें सब आ जाते हैं ॥ ५२ ॥ शौनकजी बोले यह बडे आश्चर्यका कथानक सुनाया ज्ञान धर्मादिकोंको तिरस्कार करके अब परब्रह्मका सूचक भागवतपुराण मोक्षको देनेहारा है सो सुनाओ ॥ ५३ ॥ सूतजी बोले, जब श्रीकृष्ण पृथ्वीको त्यागन करके अपने पदको जाने लगे तब एकादशमें कहे ज्ञानको सुनकर उद्धवजी बोले ॥५४॥

यज्ञाद्गर्जति सप्ताहः सप्ताहो गर्जति व्रतात् ॥ तपसो गर्जति प्रोच्चैस्तीर्थान्नित्यं हि गर्जति ॥ ५१ ॥ योगाद्गर्जति सप्ताहो ध्यानाज्ज्ञानाच्च गर्जति ॥ किं ब्रूमो गर्जनं तस्य रे रे गर्जति गर्जति ॥ ५२ ॥ शौनक उवाच ॥ साश्चर्यमेतत्कथितं कथानकं ज्ञानादिधर्मान्विगणय्य सांप्रतम् ॥ निःश्रेयसे भागवतं पुराणं जातं कुतो योगविदादिसूचकम् ॥५३ ॥ सूत उवाच ॥ यदा कृष्णो धरां त्यक्त्वा स्वपदं गंतुमुद्यतः ॥ एकादशं परिश्रुत्वाप्युद्धवो वाक्यमब्रवीत् ॥ ५४ ॥ उद्धव उवाच ॥ त्वं तु यास्यसि गोविन्द भक्तकार्यं विधाय च ॥ मच्चित्ते महती चिंता तां श्रुत्वा सुखमावह ॥ ५५ ॥ आगतोऽयं कलिर्घोरो भविष्यंति पुनः खलाः ॥ तत्संगेनैव संतोऽपि गमिष्यंत्युग्रतां यदा ॥ ५६ ॥ तदा भारवती भूमिर्गोरूपेयं कमाश्रयेत् ॥ अन्यो न दृश्यते त्राता त्वत्तः कमललोचन ॥ ५७ ॥ अतः सत्सु दयां कृत्वा भक्तवत्सल मा व्रज ॥ भक्तार्थं सगुणो जातो निराकारोऽपि चिन्मयः ॥ ५८ ॥

हे भगवन्! आप तो भक्तकार्यको विधान करके जातेहो अब जो मेरे मनमें बड़ी चिन्ता है उसे सुनकर मुझे समझाकर सुखी करो ॥ ५५ ॥ यह घोर कलियुग आया है इसमें वड़े खल उत्पन्न होंगे उनके संगसे सन्तभी जब उग्रताको प्राप्त होंगे ॥ ५६ ॥ तब यह गोरूपा भूमि भाराक्रान्त होकर किसका आश्रय करैगी ? हे कमललोचन! तुम्हें छोड कोई इसका दूसरा रक्षक नहीं है ॥ ५७ ॥ इसकारण हे भक्तवत्सल! सत्पुरुषोंके ऊपर दया करके मत जाओ निराकार चिन्मय आप भक्तोंहीके कारणसे सगुण हुयेहो ॥ ५८ ॥

तुम्हारे वियोगसे तुम्हारे भक्त पृथ्वीमें कैसे रहेंगे निर्गुण उपासनामें कष्ट होगा इससे कुछ विचारिये ॥ ५९ ॥ ऐसे उद्धवजीके वचन सुनकर भगवान् प्रभासक्षेत्रमें विचार करने लगे भक्तोंके अवलम्बनके निमित्त मुझे क्या करना योग्य है ? ॥ ६० ॥ जो अपना तेज था सो भागवतमें धरदिया अन्तर्धान होकर यह श्रीमद्भागवतरूपी समुद्रमें प्रवेश करगये ॥ ६१ ॥ इसकारण यह श्रीकृष्णकी वाणीरूप प्रत्यक्ष मूर्ति है सेवन श्रवण पाठ दर्शन करनेसे पाप दूर करती है ॥ ६२ ॥ इसकारण सबसे अधिक सप्ताहश्रवण कहा है और सब साधनोंका तिरस्कार करके कलियुगमें यह धर्म कहा है ॥

त्वद्वियोगेन ते भक्ताः कथं स्थास्यंति भूतले ॥ निर्गुणोपासने कष्टमतः किंचिद्विचारय ॥ ५९ ॥ इत्युद्धववचः श्रुत्वा प्रभासेऽचिंतयद्धरिः ॥ भक्तावलंबनार्थाय किं विधेयं मयेति च ॥ ६० ॥ स्वकीयं यद्भवेत्तेजस्तच्च भागवतेऽदधात् ॥ तिरोधाय प्रविष्टोयं श्रीमद्भागवतार्णवम् ॥ ६१ ॥ तेनेयं वाङ्मयी मूर्तिः प्रत्यक्षा वर्तते हरेः ॥ सेवनाच्छ्रवणात्पाठाद्दर्शनात्पापनाशिनी ॥ ६२ ॥ सप्ताहश्रवणं तेन सर्वेभ्योप्यधिकं कृतम् ॥ साधनानि तिरस्कृत्य कलौ धर्मोऽयमीरितः ॥ ६३ ॥ दुःखदारिद्र्यदौर्भाग्यपापप्रक्षालनाय च ॥ कामक्रोधजयार्थं हि कलौ धर्मोऽयमीरितः ॥ ६४ ॥ अन्यथा वैष्णवी माया देवैरपि सुदुस्त्यजा ॥ कथं त्याज्या भवेत्पुंभिः सप्ताहोऽतः प्रकीर्तितः ॥६५॥ सूत उवाच ॥ एवं नगाहश्रवणोरुधर्मे प्रकाश्यमाने ऋषिभिः सभायाम् ॥ आश्चर्यमेकं समभूत्तदानीं तदुच्यते संशृणु शौनक त्वम् ॥ ६६ ॥ भक्तिः सुतौ तौ तरुणौ गृहीत्वा प्रेमैकरूपा सहसाऽऽविरासीत् ॥ श्रीकृष्ण गोविन्द हरे मुरारे नाथेति नामानि मुहुर्वदंती ॥ ६७ ॥

॥ ६३ ॥ दुःख दरिद्र दुर्भाग्य और पापके धोनेके निमित्त काम क्रोधके जयके निमित्त कलियुगमें यही धर्म कहा है ॥ ६४ ॥ अथवा वैष्णवी माया जो देवतोंकोभी दुस्त्यज सो मनुष्योंसे कैसे त्यागन होगी इसकारण सप्ताहविधि कही है ॥ ६५ ॥ सूतजी बोले—इसप्रकार सप्ताहश्रवणका बड़ा धर्म जब ऋषिने सभामें कथन किया तब एक बड़ा आश्चर्य उस समय हुआ है शौनकजी ! तुम सुनो ॥ ६६ ॥ तब भक्ति अपने दोनों जवान हुए ज्ञान वैराग्योंको लेकर शीघ्र प्रेमके मारे सभामें प्रगट हुई और श्रीकृष्ण, गोविन्द, हरे, मुरारे, नाथ—यह नाम वारंवार उच्चारण करने लगी ॥ ६७ ॥

उस भागवतार्थभूषण सुन्दर वेष किये सभामें आईहुईको देखने लगे और यह कैसे मुनिजनोंके मध्यमें आई इसप्रकार सब कोई तर्कना करने लगे ॥ ६८ ॥ तब कुमार उस समय बोले यह इस समय कथाहीके निमित्त आई इसप्रकार वोह भक्ति ज्ञान वैराग्यसहित सुनकर बड़ी नम्र हो सनत्कुमारसे बोली ॥ ६९ ॥ भक्ति बोली कि, कलियुगसे प्रनष्टभी मुझको आपने कथारस सुनाकर पुष्ट किया है अब मैं कहाँ रहूँ सो बतावो तब वे ब्रह्माके पुत्र इसप्रकार वचन बोले ॥ ७० ॥ गोविंदके समान रूप धारण करनेवाली स्नेह करनेहारी संसाररोगकी हरनेहारी वड़े धीरज

तां चागतां भागवतार्थभूषां सुचारुवेषां ददृशुः सदस्याः ॥ कथं प्रविष्टा कथमागतेयं मध्यं मुनीनामिति तर्कयंतः ॥६८॥
ऊचुः कुमारा वचनं तदानीं कथार्थतो निष्पतिताऽधुनेयम् ॥ एवं गिरः सा ससुता निशम्य सनत्कुमारं निजगाद नम्रा ॥
॥ ६९ ॥ भक्तिरुवाच ॥ भवद्भिरद्यैव कृतास्मि पुष्टा कलिप्रनष्टाऽपि कथारसेन ॥ काहं तु तिष्ठाम्यधुना ब्रुवंतु ब्राह्मा इदं
तां गिरमूचिरे ते ॥ ७० ॥ भक्तेषु गोविंदसुरूपधर्त्रीं प्रेमैककर्त्रीं भवरोगहंत्री ॥ सा त्वं च तिष्ठस्व सुधैर्यसंश्रया निरंतरं
वैष्णवमानसानि ॥ ७१ ॥ ततोऽपि दोषाः कलिजा इमे त्वा द्रष्टुं न शक्ताः प्रभवोऽपि लोके ॥ एवं तदाज्ञाऽवसरेऽपि भक्ति
स्तदा निषण्णा हरिदासचित्ते ॥ ७२ ॥ सकलभुवनमध्ये निर्धनास्तेऽपि धन्या निवसति हृदि येषां श्रीहरेर्भक्तिरेका ॥
हरिरपि निजलोकं सर्वथाऽतो विहाय प्रविशति हृदि तेषां भक्तिसूत्रोपनद्धः ॥ ७३ ॥

धरनेहारे वैष्णवभक्तोंके मनमें तू नित्य वासकर ॥ ७१ ॥ तो यह कलियुगके दोष तुझको देखनेको समर्थ न हो इसप्रकार उनकी आज्ञासे भक्ति नारायणके भक्तोंके चित्तमें प्रवेश करगई ॥ ७२ ॥ सम्पूर्ण संसारके मध्यमें वे निर्धनभी धन्य जिनके हृदयमें भक्ति निवास करती है भक्तिसूत्रसे वशीभूत हो भगवान् अपने लोकको छोड़कर उनके हृदयमें प्रवेश करते हैं ॥ ७३ ॥

इस ब्रह्मरूप भागवतका पृथ्वीमें हम आपसे क्या माहात्म्य कहैं जिसके कहने सुननेसे श्रोता वक्ता कृष्णके समान विभूतिको प्राप्त करते हैं फिर और धर्मोंसे क्या है ? ॥ ७४ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखण्डे श्रीभागवतमाहात्म्ये भाषाटीकायां भक्तिकष्टनिवर्तनं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ सूतजी बोले इसके उपरान्त वैष्णवोंके चित्तमें अलौकिक भक्ति देख भगवान् भक्तवत्सल ॥ १ ॥ वनमाली घनश्याम पीतवस्त्रधारे मनोहर वेष किये कमरमें क्षुद्रघंटिका मोरमुकुट सुंदर कुंडल धारण किये ॥२॥ त्रिभंगी छबि किये सुंदर कौस्तुभ मणिसे विराजमान कोटि कामदेवके समान शोभायमान हरिचं

ब्रूमोऽद्य ते किमधिकं महिमानमेवं ब्रह्मात्मकस्य भुवि भागवताभिधस्य ॥ यत्संश्रयान्निगदिते लभते सुवक्ता श्रोतापि कृष्णसमतामलमन्यधर्मैः ॥ ७४ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीभागवतमाहात्म्ये भक्तिकष्टनिवर्तनं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ सूत उवाच ॥ अथ वैष्णवचित्तेषु दृष्ट्वा भक्तिमलौकिकीम् ॥ निजलोकं परित्यज्य भगवान्भक्तवत्सलः ॥ १ ॥ वनमाली घनश्यामः पीतवासा मनोहरः ॥ कांचीकलापरुचिरोल्लसन्मुकुटकुण्डलः ॥२॥ त्रिभंगललितश्चारुकौस्तुभेन विराजितः ॥ कोटिमन्मथलावण्यो हरिचंदनचर्चितः ॥ ३ ॥ परमानंदचिन्मूर्तिर्मधुरो मुरलीधरः ॥ आविवेश स्वभक्तानां हृदयान्यमलानि च ॥ ४ ॥ वैकुंठवासिनो ये च वैष्णवा उद्धवादयः ॥ तत्कथाश्रवणार्थं ते गूढरूपेण संस्थिताः ॥ ५ ॥ तदा जयजयारावो रसपुष्टिरलौकिकी ॥ चूर्णप्रसूनवृष्टिश्च मुहुः शंखरवोऽप्यभूत् ॥ ६ ॥ तत्सभासंस्थितानां च देहगेहात्मविस्मृतिः ॥ दृष्ट्वा च तन्मयावस्थां नारदो वाक्यमब्रवीत् ॥ ७ ॥ अलौकिकोऽयं महिमा मुनीश्वराः सप्ताहजन्योऽद्य विलोकितो मया ॥ मूढाः शठा ये पशुपक्षिणोऽत्र सर्वेऽपि निष्पापतमा भवंति ॥ ८ ॥

दन लगाये हुए ॥ ३ ॥ परमानंद चिन्मूर्ति मधुर मुरली धारण किये भक्तोंके निर्मल मनोंमें प्रवेश करते हुए ॥ ४ ॥ जो वैकुण्ठके रहनेवाले और जो वैष्णव उद्धवादिक हैं वे गूढरूपसे कथा सुननेको स्थित हुए ॥५॥ तब जय जय शब्द रसरूप भागवतकी पुष्टिचूर्ण और पुष्पोंकी वृष्टि और वारंवार शंखध्वनि हुई ॥ ६ ॥ उस सभामें स्थित हुओंको देह गेह और आत्माकी सुधि न रही सबकी तन्मय अवस्था देखकर नारदजी वचन बोले ॥७॥ हे मुनीश्वरो ! आज इस जनसमुदायमें मैंने सप्ताहकी अलौकिक महिमा देखी जिससे मूढ शठ पशु पक्षीभी सब निष्पाप होते हैं ॥ ८ ॥

इससे इस कलियुगमें चित्तके शुद्ध करनेके निमित्त और कुछ नहीं है पापसमूह विध्वंस करनेको इसके समान पृथ्वीमें और कुछ नहीं है ॥ ९ ॥
परन्तु यह आप मुझसे कहिये कि, कथामय सप्ताह यज्ञसे कौन कौन विशुद्ध होते हैं महात्माओंने लोकका हित विचारकर क्या कोई नवीन मार्ग
स्थापित कियाहै ? ॥ १० ॥ कुमार बोले—जो मानदेनेवाले पापात्मा सदा दुराचारवाले कुत्सितमार्गमें चलनेवाले क्रोधाग्निसे दग्ध कुटिल
कामी हैं वेभी कलियुगमें सप्ताहयज्ञसे पवित्र होजाते हैं ॥ ११ ॥ सत्यसे हीन पिता माताको दोष देनेवाले तृष्णासे व्याकुल आश्रमधर्मसे

अतो नृलोके ननु नास्ति किंचिच्चित्तस्य शोधाय कलौ पवित्रम् ॥ अघौघविध्वंसकरं तथैव कथासमानं भुवि नास्ति चान्यत् ॥ ९ ॥ केके विशुध्यंति वदंतु मह्यं सप्ताहयज्ञेन कथामयेन ॥ कृपालुभिर्लोकहितं विचार्य प्रकाशितः कोपि नवीनमार्गः ॥ १० ॥ कुमारा ऊचुः ॥ ये मानवाः पापकृतस्तु सर्वदा सदा दुराचाररता विमार्गगाः ॥ क्रोधाग्निदग्धाः कुटिलाश्च कामिनः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनंति ते ॥ ११ ॥ सत्येन हीनाः पितृमातृदूषकास्तृष्णाकुलाश्चाश्रमधर्मवर्जिताः ॥ ये दांभिका मत्सरिणोऽपि हिंसकाः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनंति ते ॥ १२ ॥ पंचोग्रपापाश्छलछद्मकारिणः क्रूराः पिशाचा इव निर्दयाश्च ये ॥ ब्रह्मस्वपुष्टा व्यभिचारकारिणः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनंति ते ॥ १३ ॥ कायेन वाचा मनसापि पातकं नित्यं प्रकुर्वंति शठा हठेन ये ॥ परस्वपुष्टा मलिना दुराशयाः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनंति ते ॥ १४ ॥ अत्र ते कीर्तयिष्याम इतिहासं पुरातनम् ॥ यस्य श्रवणमात्रेण पापहानिः प्रजायते ॥ १५ ॥

वर्जित जो पाखण्डी घमंडी हिंसकभी हैं वेभी सप्ताहयज्ञसे कलियुगमें पवित्र होजाते हैं ॥ १२ ॥ पांच बडे उग्र पाप छल छद्मकारी जो क्रूर और
पिशाचोंकी नाईं निर्दयी हैं जो ब्राह्मणोंके द्रव्य हरणकर पुष्ट होते व्यभिचारी हैं वेभी कलियुगमें सप्ताहयज्ञसे पवित्र होते हैं ॥ १३ ॥ और जो शठ
हठपूर्वक मन वचन कर्मसे नित्य पाप करते हैं पराये द्रव्य लेकर पुष्ट होते हैं वे मलीन दुष्टचित्तवारे कलियुगमें सप्ताहयज्ञसे पवित्र होते हैं ॥ १४ ॥
यहाँ मैं तुमसे एक पुरातन इतिहास कहूँगा जिसके सुननेसेही पाप नष्ट होजाते हैं ॥ १५ ॥

तुंगभद्रा नदीके किनारे एक सर्वोत्तम नाम उत्तम पत्तन था, जहांके चारों वर्ण अपने धर्मके सत्कर्मोंमें तत्पर थे ॥ १६ ॥ उसी पुरमें सब वेदोंका जाननेवाला आत्मदेव नाम ब्राह्मण श्रौतस्मार्तकर्मोंका पारंगत दूसरे सूर्यकी नाईं निवास करतारहा ॥ १७ ॥ वो भिक्षुक धनवान् था उसकी स्त्रीका नाम धुन्धुली सुन्दरी सत्कुलोत्पन्ना सदा अपनी टेक रखनेहारी थी ॥ १८ ॥ लोकवार्त्तामें प्रीतिकरनेहारी क्रूरा और वहुत बोलती थी वलवान् घरके कार्योंमें कृपण क्लेशकारिणी थी ॥ १९ ॥ इसप्रकार प्रेमपूर्वक उन दोनोंको रहते विहार करते हे राजन् ! अर्थ कामसम्पन्न गृहादिक उन्हें सुखकारी न हुआ ॥ २० ॥ तव उन्होने सन्तानके निमित्त दीनोंको गौ भूमि सुवर्ण सदा देकर धर्म करना प्रारम्भ

तुंगभद्रातटे पूर्वमभूत्पत्तनमुत्तमम् ॥ यत्र वर्णाः स्वधर्मेण सत्यसत्कर्मतत्पराः ॥ १६ ॥ आत्मदेवः पुरे तस्मिन्सर्ववेद विशारदः ॥ श्रौतस्मार्तेषु निष्णातो द्वितीय इव भास्करः ॥१७॥ भिक्षुको वित्तवाँल्लोके तत्प्रिया धुंधुली स्मृता ॥ स्ववाक्य स्थापिका नित्यं सुंदरी सुकुलोद्भवा ॥१८॥ लोकवार्तारता क्रूरा प्रायशो वहुजल्पिका ॥ शूरा च गृहकृत्येषु कृपणा कलह प्रिया ॥१९॥ एवं निवसतोः प्रेम्णा दंपत्यो रममाणयोः ॥ अर्थाः कामास्तयोरासन्न सुखाय गृहादिकम् ॥२०॥ पश्चाद्धर्माः समारब्धास्ताभ्यां संतानहेतवे ॥ गोभूहिरण्यवासांसि दीनेभ्यो यच्छतः सदा ॥ २१ ॥ धनार्थं धर्ममात्रेण ताभ्यां नीतं तथाऽपि च ॥ न पुत्रो नापि वा पुत्री ततश्चिंतातुरो भृशम् ॥ २२ ॥ एकदा स द्विजो दुःखाद्गृहं त्यक्त्वा वनं गतः ॥ मध्याह्ने तृषितो जातस्तडागं समुपेयिवान् ॥२३॥ पीत्वा जलं विषण्णस्तु प्रजादुःखेन कर्शितः ॥ मुहूर्तादपि तत्रैव संन्या सी कश्चिदागतः ॥२४॥ दृष्ट्वा पीतजलं तं तु विप्रो यातस्तदंतिकम् ॥ नत्वा च पादयोस्तस्य निःश्वसन्संस्थितः पुरः ॥२५॥

किया ॥ २१ ॥ जव कि, उन दोनों स्त्री पुरुषोंने धर्ममार्गमें आधा धन लगादिया और तौ भी कोई बेटा वेटी न हुई तब ब्राह्मणको वड़ी चिन्ता हुई ॥ २२ ॥ एक समय वोह ब्राह्मण दुःखी हो वरसे निकल वनको चलागया दुपहरके समय प्याससे व्याकुल हो एक सरोवरके निकट प्राप्त हुआ ॥ २३ ॥ जल पीकर सन्तानके दुःखसे दुःखी वोह तहांही बैठगया कि, एक मुहूर्त उपरान्त कोई संन्यासी तहां आया ॥ २४ ॥ जब वोह जल पीचुका तब यह ब्राह्मण उसके धोरे जा चरण वंदनकर श्वास लेता आगे बैठा ॥ २५ ॥

यति बोला ब्राह्मण ! क्यों रोता है तेरे मनमें क्या चिंता है तू शीघ्र मुझसे अपने दुःखका कारण कह ॥ २६ ॥ ब्राह्मण बोला महाराज ! सब पापसे संचित किये दुःखको आपसे क्या कहूं मेरे पूर्वज पितर मेरे दिये हुये जलको श्वाससे गरम कर पीते हैं कि, आगेको इसके सन्तान न होनेसे हमें जल न मिलेगा ॥ २७ ॥ मेरे दियेहुएको प्रीतिसे देवता ब्राह्मणभी नहीं ग्रहण करते मैं सन्तानके दुःखसे जडताको प्राप्त हो प्राण त्यागन करनेको यह आयाहूँ ॥ २८ ॥ संतानके विना जीनेको धिक्कार है विना संतानके घरको धिक्कार है पुत्रहीनके धनको धिक्कार है संतानके विना कुलको धिक्कार है ॥

यतिरुवाच ॥ कथं रोदिषि विप्र त्वं का ते चिंता बलीयसी ॥ वद त्वं सत्वरं मह्यं स्वस्य दुःखस्य कारणम् ॥ २६ ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ किं ब्रवीमि ऋषे दुःखं पूर्वपापेन संचितम् ॥ मदीयाः पूर्वजास्तोयं कवोष्णमुपभुंजते ॥ २७ ॥ मद्दत्तं नैव गृह्णंति प्रीत्या देवा द्विजातयः ॥ प्रजादुःखेन शून्योऽहं प्राणांस्त्यक्तुमिहागतः ॥ २८ ॥ धिग्जीवितं प्रजाहीनं धिग्गृहं च प्रजां विना ॥ धिग्धनं चानपत्यस्य धिक्कुलं संततिं विना ॥ २९ ॥ पाल्यते या मया धेनुः सा वंध्या सर्वथा भवेत् ॥ यो मया रोपितो वृक्षः सोऽपि वंध्यत्वमाश्रयेत् ॥ ३० ॥ यत्फलं मद्गृहायातं शीघ्रं तच्च विशुष्यति ॥ निर्भाग्यस्यानपत्यस्य किं मतो जीवितेन मे ॥ ३१ ॥ इत्युक्त्वा स रुरोदोच्चैस्तत्पार्श्वे दुःखपीडितः ॥ तदा तस्य यतेश्चित्ते करुणाऽभूद्गरीयसी ॥ ३२ ॥ तद्भालाक्षरमालां च वाचयामास योगवान् ॥ सर्वं ज्ञात्वा यतिः पश्चाद्विप्रमूचे सविस्तरम् ॥ ३३ ॥

॥ २९ ॥ जो में धेनु पालता हूं वोहभी तो वंध्या होती है और जो मैं वृक्ष लगाता हूं वोहभी फलरहित होजाता है॥ ३० ॥ जो फल मेरे घर आता है वोह शीघ्र सूखजाता है तो निर्भाग्य पुत्रहीन मेरे जीनेसे क्या है ? ॥ ३१ ॥ ऐसा कह वोह ब्राह्मण उस यतिके धोरे बैठकर ऊंचे स्वरसे रोने लगा तब उस संन्यासीके चित्तमें बड़ी दया हुई ॥ ३२ ॥ वोह योगी उसकी माथेकी रेखा अर्थात् प्रारब्धको बाँचताहुआ सब जानकर फिर ब्राह्मणके प्रति विस्तारपूर्वक वचन बोला ॥ ३३ ॥

यति बोले, ब्राह्मण ! संतानरूप अज्ञानको त्यागनकर, कर्मकी गति बड़ी बलवान् है ज्ञानके आश्रित हो संसारवासनाको त्यागन कर ॥ ३४ ॥ सुन ब्राह्मण ! इस समय मैंने तेरी प्रारब्ध देखी सात जन्मपर्यन्त तेरे पुत्र नहीं है ॥ ३५ ॥ संतानसे सगर और अंगराजाने पहले बड़ा दुःख पायाथा अरे कुटुम्बकी आशा त्याग संन्यासमें सर्वथा सुख है ॥ ३६ ॥ ब्राह्मण बोला मुझे ज्ञानसे कुछ न होगा कैसेही हो पुत्र दीजिये नहीं तो तुम्हारे आगेही मैं प्राणोंको दुःखी हुआ त्याग करदूंगा ॥ ३७ ॥ पुत्रादिसुखहीन यह संन्यास भी शुष्कही है गृहस्थही जो पुत्र पौत्र युक्त हैं वो लोकमें प्रसन्न

यतिरुवाच ॥ मुंचाज्ञानं प्रजारूपं बलिष्ठा कर्मणो गतिः ॥ विवेकं तु समासाद्य त्यज संसारवासनाम् ॥ ३४ ॥ शृणु विप्र मया तेऽद्य प्रारब्धं तु विलोकितम् ॥ सप्तजन्मावधि तव पुत्रो नैव च नैव च ॥ ३५ ॥ संततेः सगरो दुःखमवापांगः पुरा तथा ॥ रे मुंचाद्य कुटुंबाशां संन्यासे सर्वथा सुखम् ॥ ३६ ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ विवेकेन भवेत्किं मे पुत्रं देहि बलादपि ॥ नो चेत्त्यजाम्यहं प्राणांस्त्वदग्रे शोकमूर्च्छितः ॥ ३७ ॥ पुत्रादिसुखहीनोऽयं संन्यासः शुष्क एव हि ॥ गृहस्थः सरसो लोके पुत्रपौत्रसमन्वितः ॥ ३८ ॥ इति विप्राग्रहं दृष्ट्वा प्राब्रवीत्स तपोधनः ॥ चित्रकेतुर्गतः कष्टं विधिलेखाविमार्जनात् ॥ ३९ ॥ न यास्यसि सुखं पुत्राद्यथा दैवहतोद्यमः ॥ अतो हठेन युक्तोऽसि ह्यर्थिनं किं वदाम्यहम् ॥ ४० ॥ तस्याग्रहं समालोक्य फलमेकं स दत्तवान् ॥ इदं भक्षय पत्न्या त्वं ततः पुत्रो भविष्यति ॥ ४१ ॥

हैं ॥ ३८ ॥ यह ब्राह्मणका आग्रह देख वोह तपस्वी बोला अरे विधिके अंक मिटानेसे चित्रकेतुको बड़ा दुःख हुआ था इस कारण प्रारब्धका अतिक्रमण नहीं करना ॥ ३९ ॥ जैसे दैवहत होनेसे उद्यम वृथा होता है इसीप्रकार पुत्रसे तुझे कुछ सुख नहीं प्राप्तहोगा इसकारण तुझे हठी अर्थीसे मैं क्या कहूं ॥ ४० ॥ उस ब्राह्मणका बहुत आग्रह देखकर यतीने उसे एक फल दिया और यह कहा इसे तू अपनी स्त्रीको खवाव एक पुत्र होगा ॥ ४१ ॥

सत्य शौच दया दानपूर्वक रहना दुपहरके उपरांत अतिथिको भोजन कराकर आप खाना इसप्रकारसे एक वर्षतक स्त्री रहेगी तो श्रेष्ठ पुत्र होगा ॥ ४२ ॥ यह कहकर योगी चलेगये ब्राह्मण अपने घरमें आया वोह फल स्त्रीको दे उसका विधान बताय ब्राह्मण कहीं चलागया ॥ ४३ ॥ उसकी तरुणी कुटिल तो थी ही सखीके आगे रुदन करनेलगी अरी मुझे बड़ी चिंता उत्पन्न हुई है मैं इस फलको न खाऊँगी ॥ ४४ ॥ फल खानेसे गर्भ रहेगा फिर पेट बढेगा थोड़ा भोजन करनेसे निर्बलता हो जायगी तो घरके काम कैसे होंगे ? ॥ ४५ ॥ कहीं भाग्यसे गाँवमें डाका पडजाय तो

सत्यं शौचं दयादानमेकभक्तं तु भोजनम् ॥ वर्षावधि स्त्रिया कार्यं तेन पुत्रोऽतिनिर्मलः ॥ ४२ ॥ एवमुक्त्वा ययौ योगी विप्रस्तु गृहमागतः ॥ पत्न्याः पाणौ फलं दत्त्वा स्वयं यातस्तु कुत्रचित् ॥ ४३ ॥ तरुणी कुटिला तस्य सख्यग्रे च रुरोद ह ॥ अहो चिंता ममोत्पन्ना फलं चाहं न भक्षये॥ ४४ ॥ फलभक्ष्येण गर्भः स्याद्गर्भेणोदरवृद्धिता ॥ स्वल्पभक्ष्यं ततोऽशक्तिर्गृहकार्यं कथं भवेत् ॥४५॥ दैवाद्धाटी व्रजेद्ग्रामे पलायेद्गर्भिणी कथम् ॥ शुकवन्निवसेद्गर्भस्तं कुक्षेः कथमुत्सृजेत्॥४६॥ तिर्यक् चेदागतो गर्भस्तदा मे मरणं भवेत् ॥ प्रसूता दारुणं दुःखं सुकुमारी कथं सहे ॥ ४७ ॥ मंदाया मयि सर्वस्वं ननांदा संहरेत्तदा ॥ सत्यशौचादिनियमो दुराराध्यः स दृश्यते ॥ ४८ ॥ लालने पालने दुःखं प्रसूतायाश्च वर्तते ॥ वंध्या वा विधवा नारी सुखिनी चेति मे मतिः ॥ ४९ ॥

गर्भिणी कैसे भाजैं शुककी नाई रहतेहुए गर्भको कोखसे कैसे त्यागन करै ॥ ४६ ॥ और जो कहीं गर्भ टेढा पड़गया तो मेरा मरणही होजायगा, प्रसूतिके समय बड़ा दुःख होता है उसे सुकुमारी मैं कैसे सहूं ॥ ४७ ॥ तब मुझ मंदभागिनीके सर्वस्व धनको ननद हरण करलेगी और फिर सत्य शौचादि नियमसे मुझे यह दुःसाध्यही दीखेहै ॥ ४८ ॥ फिर बालकके लालन पालनमें बडा दुःख होता है या तो वंध्या या विधवा नारी सुखी है यह मेरी मति है ॥ ४९ ॥

ऐसी कुतर्कना करके उसने वोह फल नहीं खाया और जब पतिने पूँछा कि, फल खाया तो कहदिया कि हां खालिया ॥ ५० ॥ एक समय उसकी भगिनी निज इच्छासे उसके घर आई उसके आगे इसने सब वृत्तान्त सुनाकर कहा कि, मुझे यह बड़ी चिन्ता है ॥ ५१ ॥ इसी दुःखसे दुर्बल होगई हूँ छोटी बहन ! बता तो क्या करूं तब वोह बोली मुझे गर्भ है उत्पन्न होनेपर तुझे दूंगी ॥ ५२ ॥ तबतक तू सगर्भासी होकर घरमें सुखी रह तू मेरे पतिको द्रव्य दीजै वोह तुझे बालकको देदेगा ॥ ५३ ॥ मेरा बालक छः महीनेका मरगया ऐसा मैं प्रगट करदूंगी और प्रतिदिन आकर तेरे

एवं कुतर्कयोगेन तत्फलं नैव भक्षितम् ॥ पत्या पृष्टं फलं भुक्तं भुक्तं चेति तयेरितम् ॥ ५० ॥ एकदा भगिनी तस्या स्तद्गृहे स्वेच्छयाऽऽगता ॥ तदग्रे कथितं सर्वं चिंतेयं महती हि मे ॥ ५१ ॥ दुर्बला तेन दुःखेन ह्यनुजे करवाणि किम् ॥ साऽऽब्रवीन्मम गर्भोऽस्ति तं दास्यामि प्रसूतितः ॥ ५२ ॥ तावत्कालं सगर्भेव गुप्ता तिष्ठ गृहे सुखम् ॥ वित्तं त्वं मत्पते र्यच्छ स ते दास्यति बालकम् ॥ ५३ ॥ षाण्मासिको मृतो बाल इति लोको वदिष्यति ॥ तं बालं पोषयिष्यामि नित्यमा गत्य ते गृहे ॥ ५४ ॥ फलमर्पय धेन्वै त्वं परीक्षार्थं तु सांप्रतम् ॥ तत्तदाचरितं सर्वं तथैव स्त्रीस्वभावतः ॥ ५५ ॥ अथ कालेन सा नारी प्रसूता बालकं तदा ॥ आनीय जनको बालं रहस्ये धुंधुलीं ददौ ॥ ५६ ॥ तया च कथितं भर्त्रे प्रसूतः सुखमर्भकः ॥ लोकस्य सुखमुत्पन्नमात्मदेवप्रजोदयात् ॥ ५७ ॥ ददौ दानं द्विजातिभ्यो जातकर्म विधाय च ॥ गीतवादि त्रघोषोऽभूत्तद्द्वारे मंगलं बहु ॥ ५८ ॥

बालककूं मैं दूध पियाया करूंगी ॥ ५४ ॥ और परीक्षाके निमित्त तू यह फल इस समय गायकूं देदे यह सुनकर उसने स्त्रीस्वभावसे यह सब कुछ किया ॥ ५५ ॥ कुछ समय उपरान्त उस नारीके बालक हुआ तब उसके पिताने एकान्तमें वोह बालक लाकर धुंधुलीको दिया ॥ ५६ ॥ तब धुन्धुलीने अपने स्वामीसे कही कि, मेरे सुखपूर्वक बालक उत्पन्न होगया आत्मदेवके संतान होनेसे बहुतोंको प्रसन्नता हुई ॥ ५७ ॥ जातकर्म किया ब्राह्मणोंको दान दिया गीत बाजोंके शब्द और सब मंगल उसके द्वारेपर हुए ॥ ५८ ॥

धुन्धुली अपने पतिसे बोली मेरे कुचोंमें दूध नहीं है सो मैं निर्दुग्धा दूसरीके दूध विना बालकको कैसे पालोंगी ॥ ५९ ॥ मेरी बहनका थोडेही दिनोंका उत्पन्न हुआ बालक मरगया है उसे अपने घरमें बुलालो काम धंधाभी करैगी बालककोभी पालन करैगी ॥ ६० ॥ पतिने पुत्ररक्षाके निमित्त यह सब कुछ किया माताने पुत्रका नाम धुंधुकारी रक्खा ॥ ६१ ॥ तीन महीने उपरान्त उस गायकेभी एक बालक उत्पन्न हुआ सर्वांग सुंदर उज्ज्वल दिव्यशरीर सुवर्णकी नाई ॥ ६२ ॥ ब्राह्मण उसे देख बडा प्रसन्न हो स्वयं उसके संस्कार करता हुआ इसे आश्चर्य मानकर वहुत

भर्तुरग्रेऽब्रवीद्वाक्यं स्तन्यं नास्ति कुचे मम ॥ अन्यस्तन्येन निर्दुग्धा कथं पुष्णामि बालकम् ॥ ५९ ॥ मत्स्वसायाः प्रसूताया मृतो बालस्तु वर्तते ॥ तामाकार्य गृहे रक्ष सा तेऽर्भं पोषयिष्यति ॥ ६० ॥ पतिना तत्कृतं सर्वं पुत्ररक्षणहेतवे ॥ पुत्रस्य धुंधुकारीति नाम मात्रा प्रतिष्ठितम् ॥ ६१ ॥ त्रिमासे निर्गते चाथ सा धेनुः सुषुवेऽर्भकम् ॥ सर्वांगसुंदरं दिव्यं निर्मलं कनकप्रभम् ॥ ६२ ॥ दृष्ट्वा प्रसन्नो विप्रस्तु संस्कारान्स्वयमादधे ॥ मत्वाश्चर्यं जनाः सर्वे दिदृक्षार्थं समागताः ॥ ६३ ॥ भाग्योदयोऽधुना जात आत्मदेवस्य पश्यत ॥ धेन्वा बालः प्रसूतस्तु देवरूपीति कौतुकम् ॥ ६४ ॥ न ज्ञातं तद्रहस्यं तु केनापि विधियोगतः ॥ गोकर्णं च सुतं दृष्ट्वा गोकर्णं नाम चाकरोत् ॥ ६५ ॥ कियत्कालेन तौ जातौ तरुणौ तनयावुभौ ॥ गोकर्णः पंडितो ज्ञानी धुंधुकारी महाखलः ॥ ६६ ॥ स्नानशौचक्रियाहीनो दुर्भक्षी क्रोधसंयुतः ॥ दुष्परिग्रहकर्ता च शवहस्तेन भोजनः ॥ ६७ ॥

मनुष्य देखनेको आये ॥ ६३ ॥ देखो अब आत्मदेवका भाग्य उदय हुआ है जो गौने भी देवरूपी बालक उत्पन्न किया है बड़े आश्चर्यकी बात है ॥ ६४ ॥ दैवसे किसीने भी इस भेदको नहीं जाना सब शरीर मनुष्यका केवल कानही गौके थे इसकारण पिताने इसका गोकर्णही नाम धरा ॥ ६५ ॥ कुछ कालमें वोह दोनों बालक तरुण हुए गोकर्ण ज्ञानी पंडित और धुन्धुकारी बडा दुष्ट हुआ ॥ ६६ ॥ स्नान शौच क्रियासे रहित कुत्सित वस्तु भक्षण करै क्रोधी दुष्टपरिग्रहकर्ता चाण्डालोंके हाथ भोजन करै ॥ ६७ ॥

चोर सबसे वैरकर पराये घरोंमें आग लगादे छोटे बालकोंको देखकर कुएमें डालदे ॥ ६८ ॥ हत्यारा शस्त्र धारे दीन और अंधोंको दुःख दे चांडालोंके संग प्रीति करै जाल लिये फिरै ॥ ६९ ॥ वेश्याके संगसे उसने अपने पिताका सब धन नष्ट करदिया एक समय पिता माताको पीटकर घरके बर्तन लेगया ॥ ७० ॥ उसका पिता कृपण धनहीन होजानेसे ऊंचे स्वरसे रोनेलगा पुत्रका न होनाही भला है, क्योंकि, कुपुत्र दुःखदायक है ॥ ७१ ॥ कहाँ रहूँ कहाँ जाऊँ कौन मेरे दुःख दूरकरै मैं दुःखसे प्राण त्याग दूंगा हा! बड़ा कष्ट है ॥ ७२ ॥ उस समय ज्ञानी गोकर्ण आकर

चौरः सर्वजनद्वेषी परवेश्मप्रदीपकः ॥ लालनायार्भकान्हत्वा सद्यः कूपे न्यपातयत ॥ ६८ ॥ हिंसकः शस्त्रधारी च दीनांधानां प्रपीडकः ॥ चांडालाभिरतो नित्यं पाशहस्तश्च संगतः ॥ ६९ ॥ तेन वेश्याकुसंगेन पित्र्यं वित्तं तु नाशितम् ॥ एकदा पितरौ ताड्य पात्राणि स्वयमाहरत् ॥७०॥ तत्पिता कृपणः प्रोच्चैर्धनहीनो रुरोद ह॥ वंध्यत्वं तु समीचीनं कुपुत्रो दुःखदायकः ॥ ७१ ॥ क्व तिष्ठामि क्व गच्छामि को मे दुःखं व्यपोहयेत् ॥ प्राणांस्त्यजामि दुःखेन हा कष्टं मम संस्थितम् ॥ ७२ ॥ तदानीं तु समागत्य गोकर्णो ज्ञानसंयुतः ॥ बोधयामास जनकं वैराग्यं परिदर्शयन् ॥ ७३ ॥ असारः खलु संसारो दुःखरूपी विमोहकः ॥ सुतः कस्य धनं कस्य स्नेहवाञ्ज्वलतेऽनिशम् ॥ ७४ ॥ न चेंद्रस्य सुखं किंचिन्न सुखं चक्रवर्तिनः ॥ सुखमस्ति विरक्तस्य मुनेरेकांतजीविनः ॥ ७५ ॥ मुंचाज्ञानं प्रजारूपं मोहतो नरके गतिः ॥ निपतिष्यति देहोऽयं सर्वं त्यक्त्वा वनं व्रज ॥ ७६ ॥

पिताको वैराग्य दिखाता हुआ समझाने लगा ॥ ७३ ॥ यह संसार असार है दुःखरूप मोह करानेहारा है। सुत किसका, धन किसका यह सब मिथ्या है, इसमें प्रेम करनेहारा रात दिन दुःखी होता है ॥ ७४ ॥ इंद्रकोभी कुछ सुख नहीं न चक्रवर्तीको कुछ है परन्तु एकान्तसेभी विरक्त मुनिकोही कुछ सुख है ॥ ७५ ॥ यह संतानरूप अज्ञान छोड़ मोहसे नरक होता है यह देह एक दिन गिरजायगा इसकारण सब कुछ त्यागनकर वनको जाओ ॥ ७६ ॥

उसके यह वचन सुन वनके जानेकी इच्छा करते गोकर्णसे इसप्रकार इसके पिता बोले हे पुत्र ! वनमें क्या कर्तव्य है सो तुम विस्तारसे कहो ॥७७॥ स्नेहपाशसे बँधाहुआ मैं लँगडा हुआ मूर्ख कर्मोंसे इस संसाररूपी अंधकूपमें पडा हूँ. हे दयालु पुत्र ! मुझे निकाल ॥७८॥ गोकर्ण बोला इस अस्थि मांस रुधिरसे बनेहुए देहमें अभिमान मत करो, स्त्रीपुत्रोंसे ममताको त्यागन करो, इस जगत्को प्रतिदिन क्षणभंगुर जानो, भक्तिमें प्रीति करके वैराग्यका सुख अनुभव करो ॥ ७९ ॥ नित्य भागवतधर्मोंको सेवन करो, काम्यकर्मोंका त्यागन करो, काम और तृष्णाको छोड साधुओंकी सेवा

तद्वाक्यं तु समाकर्ण्य गंतुकामः पिताऽब्रवीत् ॥ किं कर्तव्यं वने तात तत्त्वं वद सुविस्तरम् ॥ ७७ ॥ अंधकूपे स्नेहपाशै र्बद्धः पंगुरहं शठः ॥ कर्मणा पतितो नूनं मामुद्धर दयानिधे ॥ ७८ ॥ गोकर्ण उवाच ॥ देहेऽस्थिमांसरुधिरेऽभिमतिं त्यज त्वं जायासुतादिषु सदा ममतां विमुंच ॥ पश्याऽनिशं जगदिदं क्षणभंगनिष्ठं वैराग्यरागरसिको भव भक्तिनिष्ठः ॥ ७९ ॥ धर्मं भजस्व सततं त्यज लोकधर्मान्सेवस्व साधुपुरुषाञ्जहि कामतृष्णाम् ॥ अन्यस्य दोषगुणचिंतनमाशु मुक्त्वा सेवाकथारसमहो नितरां पिब त्वम् ॥ ८० ॥ एवं सुतोक्तिवशतोऽपि गृहं विहाय यातो वनं स्थिरमतिर्गतषष्टिवर्षः ॥ भक्तो हरेरनुदिनं परिचर्ययाऽसौ श्रीकृष्णमाप नियतं दशमस्य पाठात् ॥ ८१ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीभागवतमाहात्म्ये विप्रमोक्षो नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ छ ॥ सूत उवाच ॥ पितर्युपरते तेन जननी ताडिता भृशम् ॥ क्व वित्तं तिष्ठति ब्रूहि हनिष्ये लत्तया न चेत् ॥ १ ॥

करो, औरोंके दोष गुणोंका चिंतन छोड़ भगवत्की सेवा और कथारसको नित्य पिओ ॥ ८० ॥ यह पुत्रका उपदेश सुन घर त्यागन कर वोह साठ वर्षकी अवस्था युक्त ब्राह्मण स्थिरमति करके वनको चलागया । नित्यप्रति श्रीकृष्णचन्द्रकी सेवा करने और दशमके पाठ करनेसे श्रीकृष्णको प्राप्त हुआ ॥ ८१ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखण्डे भागवतमाहात्म्ये भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ सूतजी बोले, पिताके मरजानेसे धुन्धुकारीने माताको बहुत मारा और कहा बता, धन कहाँ है ? नहीं तो लातोंसे मारूंगा ॥ १ ॥

इसप्रकार माता उसके वचनसे भयभीत दुःखी हो रातमें कुएमें गिरकर मरगई ॥ २ ॥ गोकर्ण योगमें स्थित हो तीर्थयात्राको चलेगये उसे न दुःख न सुख न कोई वैरी है न बन्धु ॥ ३ ॥ धुंधुकारी उस घरमें पांच वेश्याओंके साथ रहनेलगा बडा कुत्सितकर्मी उनका पालन मूर्खतासे करने लगा ॥ ४ ॥ एक समय उनको गहनेकी इच्छा हुई तो यह कामान्ध मृत्युका विचार न करके घरसे निकला ॥ ५ ॥ इधर उधरसे द्रव्य संचय करके फिर घरको आया उन्हें कितने एक भूषण और वस्त्र दिये ॥ ६ ॥ वहुत धनसंचय देखकर वे स्त्री रात्रिमें विचारने लगीं यह प्रतिदिन चोरी करता है

इति तद्वाक्यसंत्रासाज्जनन्या पुत्रदुःखतः ॥ कूपे पातः कृतो रात्रौ तेन सा निधनं गता ॥ २ ॥ गोकर्णस्तीर्थयात्रार्थं निर्गतो योगसंस्थितः ॥ न दुःखं न सुखं तस्य न वैरी नापि बांधवः ॥ ३ ॥ धुंधुकारी गृहेऽतिष्ठत्पंचपण्यवधूवृतः ॥ अत्युग्रकर्मकर्ता च तत्पोषणविमूढधीः ॥ ४ ॥ एकदा कुलटास्तास्तु भूषणान्यभिलिप्सवः ॥ तदर्थं निर्गतो गेहात्कामांधो मृत्युमस्मरन् ॥ ५ ॥ यतस्ततश्च संहृत्य वित्तं वेश्म पुनर्गतः ॥ ताभ्योऽयच्छत्सुवस्त्राणि भूषणानि कियंति च ॥ ६ ॥ बहुवित्तचयं दृष्ट्वा रात्रौ नार्यो व्यचारयन् ॥ चौर्यं करोत्यसौ नित्यमतो राजा ग्रहीष्यति ॥ ७ ॥ वित्तं हृत्वा पुनश्चैनं मारयिष्यति निश्चितम् ॥ अतोऽर्थगुप्तये गूढमस्माभिः किं न हन्यते ॥ ८ ॥ निहत्यैनं गृहीत्वाऽर्थं यास्यामो यत्र कुत्रचित् ॥ इति ता निश्चयं कृत्वा सुप्तं संबध्य रश्मिभिः ॥ ९ ॥ पाशं कंठे निधायास्य तन्मृत्युमुपचक्रमुः ॥ त्वरितं न ममारासौ चिंतायुक्तास्तदाऽभवन् ॥ १० ॥

कदाचित् राजा पकडलेगा तो ॥ ७ ॥ यह सब धन लेकर फिर इसे निश्चय मार डालेगा तो धनकी रक्षाके निमित्त गुप्त रीतिसे हमहीं इसे क्यों न मारडालैं ॥ ८ ॥ इसे मारके यह सब धन ले इच्छापूर्वक विचरैं. यह उन्होंने निश्चय करके सोते हुएको रस्सियोंसे बाँधा ॥ ९ ॥ इसके गलेमें फाँसी डालकर मारने लगीं जब यह जल्दी न मरा तो चिन्तासे विचारने लगीं ॥ १० ॥

बहुतसारे अंगारोंसे उसका मुख जलाया तब अग्नि लगनेके दुःखं करके वोह मरगया ॥ दोहा–जो गणिकाके सँग रमै, तेहिकी यह गति होय ॥ तासे कबहूं भूलसे, इनसे रमो न कोय ॥ ११ ॥ वे साहसवाली स्त्रियें उसके देहको गढेमें दाब देतीहुईं यह भेद किसीनेभी नहीं जाना ॥ १२ ॥ आदमियोंके पूछनेपर कहा कि, हमारा प्यारा दूर गया है वोह द्रव्य कमानेगया है इस वर्षके अन्तमें आवेगा ॥ १३ ॥ पंडितोंको योग्य है कि, दुष्ट स्त्रियोंका विश्वास न करैं जो इनका विश्वास करता है सो दुःखी होता है ॥ १४ ॥ इनके वचन कामियोंको रस बढानेवाले अमृतकी

तप्तांगारसमूहांश्च तन्मुखे हि विचिक्षिपुः ॥ अग्निज्वालातिदुःखेन व्याकुलो निधनं गतः ॥ ११ ॥ तं देहं मुमुचुर्गर्ते प्रायः साहसिकाः स्त्रियः ॥ न ज्ञातं तद्रहस्यं तु केनापीदं तथैव च ॥ १२ ॥ लोकैः पृष्टा वदंति स्म दूरं यातः प्रियो हि नः ॥ आगमिष्यति वर्षेऽस्मिन्वित्तलोभविकर्षितः ॥ १३ ॥ स्त्रीणां नैव तु विश्वासं दुष्टानां कारयेद्बुधः ॥ विश्वासे यः स्थितो मूढः स दुःखैः परिभूयते ॥ १४ ॥ सुधामयं वचो यासां कामिनां रसवर्धनम् ॥ हृदयं क्षुरधाराभं प्रियः को नाम योषिताम् ॥ १५ ॥ संहृत्य वित्तं ता याताः कुलटा बहुभर्तृकाः ॥ धुंधुकारी बभूवाऽथ महान्प्रेतः कुकर्मतः ॥ १६ ॥ वात्यारूपधरो नित्यं धावन्दशदिशोऽन्तरम् ॥ शीतातपपरिक्लिष्टो निराहारः पिपासितः ॥ १७ ॥ न लेभे शरणं कुत्र हा दैवेति मुहुर्वदन् ॥ कियत्कालेन गोकर्णो मृतं लोकादबुध्यत ॥ १८ ॥ अनाथं तं विदित्वैव गयाश्राद्धमचीकरत् ॥ यस्मिंस्तीर्थे तु संयाति तत्र श्राद्धं प्रवर्तयन् ॥ १९ ॥

समान हैं हृदय छुरेकी धाराकी नाईं है इससे कहते हैं कि, स्त्रियोंको कौन प्यारा है अर्थात् कोई भी नहीं है ॥ १५ ॥ वे कुलटा बहुत भर्त्ता करने वाली उसका सब धन लेकर चलीगईं और धुंधुकारी कुकर्मसे महाप्रेत हुआ ॥ १६ ॥ वायुरूप धारण कियेहुये नित्य दश दिशाओंमें फिरै शीत धूपसे व्याकुल निराहार भूँखा प्यासा ॥ १७ ॥ कहीं शांतिको न प्राप्त हुआ. हा दैव ! ऐसा वारंवार कहने लगा कुछ कालमें गोकर्णने लोगोंसे सुना कि, धुंधुकारी मरगया ॥ १८ ॥ उसे अनाथ जानकर गयामें श्राद्ध किया और जिस जिस तीर्थमें जाय तहाँ तहाँ श्राद्ध करै ॥ १९ ॥

इसप्रकार भ्रमण करताहुआ अपने नगरमें प्राप्त हुआ रात्रिमें घरके आँगनमें सोनेको आया इसे किसीने न जाना ॥ २० ॥ वोह धुंधुकारी तहाँ अपने भाईको सोता जानकर अर्द्धरात्रिमें महाभयानक शरीर दिखाता हुआ ॥ २१ ॥ कभी मेढा कभी हाथी कभी भैंसा होजाय कभी इन्द्र कभी अग्नि होजाय फिर पुरुष होगया ॥ २२ ॥ इस विपरीतको देखकर धीरज धारणकर गोकर्णने जाना कि, यह कोई दुर्गतिको प्राप्त हुआ है ऐसा निश्चयकर बोला ॥ २३ ॥ गोकर्ण बोला, भाई ! तू कौन है जो रात्रिमें यहाँ आया है और इस दशाको प्राप्त है क्या तू प्रेत पिशाच वा राक्षस है सो

एवं भ्रमन्स गोकर्णः स्वपुरं समुपेयिवान् ॥ रात्रौ गृहांगणे स्वप्तुमागतोऽलक्षितः परैः ॥ २० ॥ तत्र सुप्तं स विज्ञाय धुंधुकारी स्वबांधवम् ॥ निशीथे दर्शयामास महारौद्रतरं वपुः ॥ २१ ॥सकृन्मेषः सकृद्धस्ती सकृच्च महिषोऽभवत् ॥ सकृदिंद्रः सकृच्चाग्निः पुनश्च पुरुषोऽभवत् ॥ २२ ॥ वैपरीत्यमिदं दृष्ट्वा गोकर्णो धैर्यसंयुतः ॥ अयं दुर्गतिकः कोऽपि निश्चित्याथ तमब्रवीत् ॥ २३ ॥ गोकर्ण उवाच ॥ कस्त्वमुग्रतरो रात्रौ कुतो यातो दशामिमाम् ॥ किं वा प्रेतः पिशाचो वा राक्षसोऽसीति शंस नः ॥ २४ ॥ सूत उवाच ॥ एवं पृष्टस्तदा तेन रुरोदोच्चैः पुनःपुनः ॥ अशक्तो वचनोच्चारे संज्ञामात्रं चकार ह ॥ २५ ॥ ततोंजलौ जलं कृत्वा गोकर्णस्तमुदीरयन् ॥ तत्सेकाद्धतपापोऽसौ प्रवक्तुमुपचक्रमे ॥ २६ ॥ प्रेत उवाच ॥ अहं भ्राता त्वदीयोऽस्मि धुंधुकारीति नामतः ॥ स्वकीयेनैव दोषेण ब्रह्मत्वं नाशितं मया ॥ २७ ॥

हमसे कह ॥ २४ ॥ सूतजी बोले, जब इसप्रकारसे गोकर्णने पूछा तो वोह ऊंचे स्वरसे रोनेलगा वचन कहनेमें असमर्थ था केवल संज्ञाही करता हुआ अर्थात् संकेतसे कहा ॥ २५ ॥ तब गोकर्ण अंजलीमें जल ले मंत्र पढकर छिडका उसके छिडकनेसे पापरहित हो वोह कहने लगा ॥ २६ ॥ प्रेत बोला, गोकर्ण ! मैं धुन्धुकारी नाम तुह्मारा भाई हूं अपनेही दोषसे मैंने अपना ब्राह्मणत्व नाश करदिया है ॥ २७ ॥

महा अज्ञानमें रहनेवाले मेरे कुकर्मोंकी संख्या नहीं है मैं लोकोंका मारनेवाला मुझे स्त्रियोंने दुःखसे मारडाला ॥ २८ ॥ इससे प्रेतत्वको प्राप्त हुआहूं अपनी दुर्दशाभी कहताहूं दैवाधीनके फल प्राप्त होनेसे मैं पवन भक्षण कर जीता हूं ॥ २९ ॥ हे कृपासिंधु बंधु ! मुझे इस संकटसे शीघ्र छुड़ाओ यह वचन सुनकर गोकर्ण उसके प्रति कहने लगा ॥ ३० ॥ गोकर्ण बोला भाई ! मैंने तो तेरे निमित्त गयामें पिण्ड दिये थे सो अबभी मुक्ति नहीं हुई यह बड़े आश्चर्यकी बात है ॥ ३१ ॥ जो गयामें पिंड देनेसे मुक्ति न होवे तो फिर और उपाय नहीं है। हे प्रेत ! अब मैं क्या करूं सो तू विस्तारसे

अतः प्रेतत्व कर्मणो नास्ति संख्या मे महाऽज्ञाने विवर्तिनः ॥ लोकानां हिंसकः सोऽहं स्त्रीभिर्दुःखेन मारितः ॥ २८ ॥ अतः प्रेतत्व मापन्नो दुर्दशां च वहाम्यहम् ॥ वाताहारेण जीवामि दैवाधीनफलोदयात् ॥ २९ ॥ अहो बंधो कृपासिंधो भ्रातर्मामाशु मोचय ॥ गोकर्णो वचनं श्रुत्वा तस्मै वाक्यमथाऽब्रवीत् ॥ ३० ॥ गोकर्ण उवाच ॥ त्वदर्थं तु गयापिंडो मया दत्तो विधानतः ॥ तत्कथं नैव मुक्तोऽसि ममाश्चर्यमिदं महत् ॥ ३१ ॥ गयाश्राद्धान्न मुक्तिश्चेदुपायो नापरस्त्विह ॥ किं विधेयं मया प्रेत तत्त्वं वद सविस्तरम् ॥ ३२ ॥ प्रेत उवाच ॥ गयाश्राद्धशतेनापि मुक्तिर्मे न भविष्यति ॥ उपायमपरं किंचित्त द्विचारय सांप्रतम् ॥ ॥ ३३ ॥ इति तद्वाक्यमाकर्ण्य गोकर्णो विस्मयं गतः ॥ शतश्राद्धैर्न मुक्तिश्चेदसाध्यं मोचनं तव ॥ ३४ ॥ इदानीं तु निजस्थानमातिष्ठ प्रेत निर्भयः ॥ त्वन्मुक्तिसाधकं किंचिदाचरिष्ये विचार्य च ॥ ३५ ॥ धुंधुकारी निजस्थानं तेनादिष्टस्ततो गतः ॥ गोकर्णश्चिंतयामास तां रात्रिं न तदध्यगात् ॥ ३६ ॥

कह ॥ ३२ ॥ प्रेत बोला, सौ गयाश्राद्धसेभी मेरी मुक्ति नहीं होगी कोई और उपाय तुम विचारो ॥ ३३ ॥ उसके यह वचन सुनकर गोकर्णको बड़ा आश्चर्य हुआ जो सौ श्राद्धसेभी मुक्ति न हो तो तेरी मुक्ति असाध्य है॥३४॥अब तू प्रेत ! अपने स्थानमें निर्भय रह तेरी मुक्तिका साधन मैं विचारकर करूंगा ॥ ३५ ॥ यह सुनके धुंधुकारी अपने स्थानको गया गोकर्णने सब रात्रिमें विचार किया परन्तु कोई उपाय निश्चित न हुआ ॥ ३६ ॥

प्रातः कालको गोकर्णका आना सुनकर बहुत लोग देखनेको आये तब गोकर्णने रात्रिका वृत्तान्त उनसे सब कहकर सुनाया ॥ ३७ ॥ विद्वान् योगी ब्रह्मवादी बहुत शास्त्र देखने लगे परन्तु कोई उपाय उसकी मुक्तिका नहीं सिद्ध हुआ ॥३८॥ तब सबने यही निश्चय किया कि, सूर्य भगवान्से इसका उपाय बूझिये जो वोह कहैं सो करो । तब गोकर्णने मंत्रबलसे सूर्यका वेग रोक दिया ॥ ३९ ॥ हे जगतके साक्षी ! तुम को नमस्कार है इसकी मुक्तिका उपाय बताओ ॥ ४० ॥ यह वचन सुनकर भगवान् भास्कर दूरसे स्फुट बोले श्रीमद्भागवतका सप्ताह-यज्ञ

प्रातस्तमागतं दृष्ट्वा लोकाः प्रीत्या समागताः ॥ तत्सर्वं कथितं तेन यज्जातं च यथा निशि ॥ ३७ ॥ विद्वांसो योगनिष्ठाश्च ज्ञानिनो ब्रह्मवादिनः ॥ तन्मुक्तिं नैव पश्यंति पश्यंतः शास्त्रसंचयान् ॥३८॥ ततः सर्वैः सूर्यवाक्यं तन्मुक्तौ स्थापितं परम् ॥ गोकर्णः स्तंभनं चक्रे सूर्यवेगस्य वै तदा ॥ ३९ ॥ तुभ्यं नमो जगत्साक्षिन्ब्रूहि मे मुक्तिहेतुकम् ॥ ४० ॥ तच्छ्रुत्वा दूरतः सूर्यः स्फुटमेतदभाषत ॥ श्रीमद्भागवतान्मुक्तिः सप्ताहे वाचनं कुरु ॥ ४१ ॥ इति सूर्यवचः सर्वैर्धर्मरूपं तु विश्रुतम् ॥ सर्वेऽब्रुवन्प्रयत्नेन कर्तव्यं सुकरं त्विदम् ॥ ४२ ॥ गोकर्णो निश्चयं कृत्वा वाचनार्थं प्रवर्तितः ॥ तत्र संश्रवणार्थाय देशग्रामाज्जना ययुः ॥ ४३ ॥ पंग्वंधवृद्धमंदाश्च तेपि पापक्षयाय वै ॥ समाजस्तु महाञ्जातो देवविस्मयकारकः ॥ ४४ ॥ यदैवासनमास्थाय गोकर्णोऽकथयत्कथाम् ॥ स प्रेतोपि तदाऽऽयातः स्थानं पश्यन्नितस्ततः ॥४५॥

करो मुक्ति हो जायगी ॥ ४१ ॥ यह धर्मरूप सूर्य भगवानका वचन सबने सुना सब कहने लगे निश्चय यह शुभकर्म कीजिये ॥ ४२ ॥ गोकर्णभी निश्चय कर कथा बाँचनेमें प्रवृत्त हुए तहाँ श्रवण करनेको देश और गाँवके मनुष्य आये ॥ ४३ ॥ लँगडे अंधे वृद्ध मंदभी पाप दूर करनेके निमित्त आये देवताओंको विस्मयदायक वडा समाज हुआ ॥ ४४ ॥ जब आसनके ऊपर बैठके गोकर्ण कथा कहने लगे तब वोह प्रेतभी आया और इधर उधर स्थान देखने लगा ॥ ४५ ॥

तब तहाँ एक सात गाठोंका बांस देखकर उसकी मूलमें छिद्रके द्वारा प्रवेशकर सुननेको बैठगया ॥ ४६ ॥ वोह पवनरूपी था इसकारण स्थित न रहसका तब बांसमें प्रवेश किया गोकर्णने एक मुख्य वैष्णव ब्राह्मणको श्रोता कल्पना करके ॥ ४७ ॥ प्रथमस्कंधकी अच्छीप्रकार कथा गोकर्णने सुनाई जब संध्यासमय कथा विसर्जन हुई तब बडा आश्चर्य हुआ ॥ ४८ ॥ बांसकी एक गाँठ टूटगई और बडा शब्द हुआ इसीप्रकार दूसरे दिन संध्याके समय दूसरी गाँठ फटगई ॥ ४९ ॥ तीसरे दिन संध्यासमय तीसरी गाँठ फटगई. इसप्रकार सात दिनमें सात गाँठें

सप्तग्रंथियुतं तत्रापश्यत्कीचकमुच्छ्रितम् ॥ तन्मूलच्छिद्रमाविश्य श्रवणाय स्थितो ह्यसौ ॥ ४६ ॥ वातरूपी स्थितिं कर्तुमशक्तो वंशमाविशत् ॥ वैष्णवं ब्राह्मणं मुख्यं श्रोतारं परिकल्प्य सः ॥ ४७ ॥ प्रथमस्कंधतः स्पष्टमाख्यानं धेनुजोऽकरोत् ॥ दिनांते रक्षिता गाथा तदा चित्रं बभूव ह ॥ ४८ ॥ वंशैकग्रंथिभेदोऽभूत्सशब्दं पश्यतां सताम् ॥ द्वितीयेह्नि तथा सायं द्वितीयग्रंथिभेदनम् ॥ ४९ ॥ तृतीयेऽह्नि तथा सायं तृतीयग्रंथिभेदनम् ॥ एवं सप्तदिनैर्वंशसप्तग्रंथिविभेदनम् ॥ ५० ॥ कृत्वापि द्वादशस्कंधश्रवणात्प्रेततां जहौ ॥ दिव्यरूपधरो जातस्तुलसीदाममंडितः ॥ ५१ ॥ पीतवासा घनश्यामो मुकुटी कुण्डलान्वितः ॥ ननाम भ्रातरं सद्यो गोकर्णमिति चाब्रवीत् ॥ ५२ ॥ त्वयाहं मोचितो बंधात्कृपया प्रेतकश्मलात् ॥ धन्या भागवती वार्ता प्रेतपीडाविनाशिनी ॥ ५३ ॥

टूटगई ॥ ५० ॥ द्वादशस्कंधके श्रवण करनेसे धुंधुकारी प्रेतत्वको त्यागन करता हुआ दिव्यरूप धारण कियेहुए तुलसीमाला पहरेहुए ॥ ५१ ॥ पीतवस्त्र धारण किये घनश्याम मुकुटधारे कुंडल पहरे, गोकर्ण अपने भाईको नमस्कार करके बोला ॥ ५२ ॥ भाई ! तुमने बडी कृपाकरके प्रेतरूपी पापसे छुडाया है यह भागवती कथा प्रेतबाधा दूर करनेवाली धन्य है ॥ ५३ ॥

यह सप्ताह धन्य है जो कृष्णलोक फलका देनेहारा है सप्ताह सुननेको बैठतेही मनुष्यके पाप काँपने लगते हैं ॥ ५४ ॥ हम प्रेतोंकी तो यह भागवत प्रलय करदेगी गीला सूखा लघु स्थूल वाणी मन कर्मसे किये ॥ ५५ ॥ पापको यह सप्ताह यज्ञ नाशकर देताहै जैसे अग्नि समिधाको इस भारतवर्षमें देवताओंकी सभामें विद्वानोंने ॥ ५६ ॥ कथा नहीं सुननेवालोंका निष्फल जन्म कहाहै मोहसे रक्षा कर करके पुष्ट बलवान् देहसे क्या है ॥ ५७ ॥ जिस शरीरने यह शुकशास्त्रकथा नहीं सुनी वोह अस्थियोंका स्तंभ नसोंसे बद्ध मांस रुधिरसे लेपित ॥ ५८ ॥ चर्मसे

सप्ताहोऽपि तथा धन्यः कृष्णलोकफलप्रदः ॥ कंपंते सर्वपापानि सप्ताहश्रवणे स्थिते ॥ ५४ ॥ अस्माकं प्रलयं सद्यः कथा चेयं करिष्यति ॥ आर्द्रं शुष्कं लघु स्थूलं वाङ्मनःकर्मभिः कृतम् ॥ ५५ ॥ श्रवणं विदहेत्पापं पावकः समिधो यथा ॥ अस्मिन्वै भारते वर्षे सूरिभिर्वेदसंसदि ॥ ५६ ॥ अकथाश्रविणां पुंसां निष्फलं जन्म कीर्तितम् ॥ किं मोहतो रक्षितेन सुपुष्टेन बलीयसा ॥ ५७ ॥ अश्रवेण शरीरेण शुकशास्त्रकथां विना ॥ अस्थिस्तंभं स्नायुबद्धं मांसशोणितलेपितम् ॥ ५८ ॥ चर्मावनद्धं दुर्गंधं पात्रं मूत्रपुरीषयोः ॥ जराशोकविपाकार्तं रोगमंदिरमातुरम् ॥ ५९ ॥ दुष्पूरं दुर्धरं दुष्टं सदोषं क्षणभंगुरम् ॥ कृमिविड्भस्मसंज्ञांतं शरीरमिति वर्णितम् ॥ ६० ॥ अस्थिरेण स्थिरं कर्म कुतोऽयं साधयेन्न हि ॥ यत्प्रातः संस्कृतं चान्नं सायं तच्च विनश्यति ॥ ६१ ॥ तदीयरससंपुष्टे काये का नाम नित्यता ॥ सप्ताहश्रवणाल्लोके प्राप्यते निकटे हरिः ॥ ६२ ॥

आच्छादित दुर्गन्धयुक्त मूत्र पुरीषका पात्र है-बुढापा, शोकके फलसे युक्त रोगका स्थान दुःखरूप ॥ ५९ ॥ कभी मरता नहीं दुर्धर खोटा दोषसहित क्षणभंगुर कीडे विष्ठा और भस्मसंज्ञावाला यह शरीर कहाहै ॥ ६० ॥ इस अस्थिरसे सदैव रहनेहारा कर्म क्यों न साधन किया जाय जो प्रातःकाल खाया हुआ अन्न सायंकालमें नष्ट होजाता है ॥ ६१ ॥ सो अन्नादिके रससे पुष्ट इस कायाकी क्या नित्यता है क्षणभंगुर है सप्ताह श्रवण करनेसे लोकमें भगवान् निकटही प्राप्त होते हैं ॥ ६२ ॥

इससे दोषनिवृत्तिके निमित्त एक यही साधन है जलोंमें बुद्बुदेकी नाईं, जंतुओंमें मशककी नाईं, कथाश्रवण रहित जन वृथाही उत्पन्न होते हैं ॥ ६३ ॥ जहाँ जड और सूखे बाँसकी भी गांठें टूट गईं तो फिर चित्तकी ग्रंथि टूट जाय तो क्या आश्चर्य है ॥ ६४ ॥ हृदयकी ग्रंथि टूट जाती सब संदेह नाश होजाते कर्म क्षय होजाते हैं जो सप्ताह श्रवण करते हैं ॥ ६५ ॥ संसाररूपी कीचडमें फँसे हुओंको धोनेमें यह कथा श्रेष्ठ है जिसका चित्त कथारूपी तीर्थमें है उसकी पंडितोंने मुक्ति कही है ॥ ६६ ॥ यह उसके कहते हुएही वैकुंठसे विमान आया जिसके चारोंओर प्रभा फैली

अतो दोषनिवृत्त्यर्थमेतदेव हि साधनम् ॥ बुद्बुदा इव तोयेषु मशका इव जंतुषु ॥ जायन्ते मरणायैव कथाश्रवणवर्जिताः ॥ ६३ ॥ जडस्य शुष्कवंशस्य यत्र ग्रंथिविभेदनम् ॥ चित्रं किमु तदा चित्तग्रंथिभेदः कथाश्रवात् ॥ ६४ ॥ भिद्यते हृदयग्रंथिश्छिद्यंते सर्वसंशयाः ॥ क्षीयंते चास्य कर्माणि सप्ताहश्रवणे कृते ॥ ६५ ॥ संसारकर्दमालेपप्रक्षालनपटीयसि ॥ कथातीर्थे स्थिते चित्ते मुक्तिरेव बुधैः स्मृता ॥ ६६ ॥ एवं ब्रुवति वै तस्मिन्विमानमगमत्तदा ॥ वैकुंठवासिभिर्युक्तं प्रस्फुरद्दीप्तिमंडलम् ॥ ६७ ॥ सर्वेषां पश्यतां भेजे विमानं धुंधुलीसुतः ॥ विमाने वैष्णवान्वीक्ष्य गोकर्णो वाक्यमब्रवीत् ॥ ६८ ॥ गोकर्ण उवाच ॥ अत्रैव बहवः संति श्रोतारो मम निर्मलाः ॥ आनीतानि विमानानि न तेषां युगपत्कुतः ॥ ६९ ॥ श्रवणं समभागेन सर्वेषामिह दृश्यते ॥ फलभेदः कुतो जातः प्रब्रुवंतु हरिप्रियाः ॥ ७० ॥ हरिदासा ऊचुः ॥ श्रवणस्य विभेदेन फलभेदोपि संस्थितः ॥ श्रवणं तु कृतं सर्वैर्न तथा मननं कृतम् ॥ ७१ ॥

हुई वैकुंठ वासियोंसे युक्त ॥ ६७ ॥ सबके देखते हुए धुंधुलीका पुत्र विमानमें बैठा और तब विमानमें वैष्णवोंको बैठा देखकर गोकर्ण कहने लगा ॥ ६८ ॥ गोकर्ण बोले यहाँ बहुतसे सुननेवाले उज्ज्वल चित्त मेरी कथाके हैं उनके निमित्त विमान क्यों नहीं आये ॥ ६९ ॥ जब कि, सबका श्रवण बराबरही होताहै तो फलमें भेद क्यों हुआहै हरिके प्यारो ? यह बात कहो ॥ ७० ॥ हरिदास बोले, श्रवणके भेदसे फलका भी भेद हुआहै सबने सुना है परन्तु तिस प्रकारसे मनन नहीं किया ॥ ७१ ॥

इसकारणसे भजनसेभी फलभेद हुआ सात रात्रिपर्यंत व्रत करके प्रेतने श्रवण किया ॥ ७२ ॥ और उसने स्थिरचित्त होकर मननादि भी किया जिसको दृढ नहीं होता उसका ज्ञान हत है जिसने प्रमादसे सुनाहै वोहभी हत है ॥ ७३ ॥ संदिग्ध मंत्र हत है व्यग्रचित्तका जप हत अर्थात् निरर्थक है वैष्णवरहित देश हत है अपात्र अर्थात् विद्या सद्गुण रहितको श्राद्धमें देनाभी वृथा है ॥ ७४ ॥ वेदविद्यारहितको दान देना निरर्थक है सदाचाररहित कुल हत है गुरुके वाक्योंमें विश्वास और अपनेमें दीनताकी भावना करनी योग्य है ॥ ७५ ॥ मनके दोषोंको जीतना कथामें निश्चल

फलभेदस्ततो जातो भजनादपि मानद ॥ सप्तरात्रमुपोष्यैव प्रेतेन श्रवणं कृतम् ॥ ७२ ॥ मननादि तथा तेन स्थिरचित्ते कृतं भृशम् ॥ अदृढं च हतं ज्ञानं प्रमादेन हतं श्रुतम् ॥ ७३ ॥ संदिग्धो हि हतो मंत्रो व्यग्रचित्तो हतो जपः ॥ अवैष्णवो हतो देशो हतं श्राद्धमपात्रकम् ॥ ७४ ॥ हतमश्रोत्रिये दानमनाचारहतं कुलम् ॥ विश्वासो गुरुवाक्येषु स्वस्मिन्दीनत्वभावना ॥७५॥ मनो दोषजयश्चैव कथायां निश्चला मतिः ॥ एवमादि कृतं चेत्स्यात्तदा वै श्रवणे फलम् ॥७६॥ पुनः श्रवांते सर्वेषां वैकुंठे वसतिर्ध्रुवम् ॥ गोकर्ण तव गोविंदो गोलोकं दास्यति स्वयम् ॥ ७७॥ एवमुक्त्वा ययुः सर्वे वैकुंठं हरिकीर्तनाः ॥ श्रावणे मासि गोकर्णः कथामूचे तथा पुनः ॥७८॥ सप्तरात्रवतीं भूयः श्रवणं तैः कृतं पुनः ॥ कथासमाप्तौ यज्जातं श्रूयतां तच्च नारद ॥ ७९ ॥ विमानैः सह भक्तैश्च हरिराविर्बभूव ह ॥ जयशब्दा नमश्शब्दास्तत्रासन्बहवस्तदा ॥ ८० ॥

मति रखनी जब इसप्रकारसे विश्वस्त शुद्धचित्त हो तब कथा सुननेका फल होता है ॥ ७६ ॥ फिर कथान्तमें सबका वैकुंठलोकमें वास होताहै हे गोकर्ण ! तुझे तो गोविंद भगवान् स्वयं गोलोकको देंगे ॥७७॥ इसप्रकारसे कहकर वे भगवान्के पार्षद सब वैकुंठलोकको चले गये फिर श्रावणके महीनेमें गोकर्णने कथाका आरंभ किया ॥ ७८॥ फिर सात रात्रिवाली सप्ताहकी कथाको उन सबने सुना ॥ हे नारदजी ! सुनो जब कथा समाप्त हुई तब ॥ ७९ ॥ विमानों और भक्तों सहित भगवान् प्रगट हुए तब चारों ओरसे जयशब्द नमः शब्द होने लगा ॥ ८० ॥

भगवान्‌ने प्रसन्न होकर तहाँ पांचजन्य शंखकी ध्वनि करी गोकर्णको आलिंगन करिकै अपने रूपकी समान बनालिया ॥८१॥ और जितने श्रोता थे उनको क्षणमात्रमें भगवान्‌ने घनश्याम पीतवस्त्रयुक्त किरीट कुंडलधारी करदिया ॥ ८२ ॥ और जो उस ग्राममें श्वानसे लेकर चांडालादि जाति के थे वेभी गोकर्णकी कृपासे विमानमें स्थितहुए ॥ ८३ ॥ वे भगवान्‌ने उस स्थानमें भेजदिये जहाँ योगी गमन करतेहैं और गोपाल श्रीकृष्णचंद्र गोकर्णसहित गोपवल्लभ गोलोकको गये ॥ ८४ ॥ कथाश्रवणसे प्रसन्न होकर भक्तवत्सल भगवान् गये जैसे पूर्वकालमें श्रीरामचंद्र अयोध्या

पांचजन्यध्वनिं चक्रे हर्षात्तत्र स्वयं हरिः ॥ गोकर्णं तु समालिंग्याकरोत्स्वसदृशं हरिः ॥ ८१ ॥ श्रोतॄनन्यान्घनश्यामान्पीतकौशेयवाससः ॥ किरीटिनः कुंडलिनस्तथा चक्रे हरिः क्षणात् ॥ ८२ ॥ तद्ग्रामे ये स्थिता जीवा आश्वचांडालजातयः ॥ विमाने स्थापितास्तेऽपि गोकर्णकृपया तदा ॥ ८३ ॥ प्रेषिता हरिलोके ते यत्र गच्छंति योगिनः ॥ गोकर्णेन स गोपालो गोलोकं गोपवल्लभम् ॥ ८४ ॥ कथाश्रवणतः प्रीतो निर्ययौ भक्तवत्सलः ॥ अयोध्यावासिनः पूर्वं यथा रामेण संगताः ॥ ८५ ॥ तथा कृष्णेन ते नीता गोलोकं योगिदुर्लभम् ॥ यत्र सूर्यस्य सोमस्य सिद्धानां न गतिः कदा ॥ तं लोकं हि गतास्ते तु श्रीमद्भागवतश्रवात् ॥ ८६ ॥ ब्रूमोऽद्य ते किं फलवृंदमुज्ज्वलं सप्ताहयज्ञेन कथासु संचितम् ॥ कर्णेन गोकर्णकथाक्षरं यैः पीतं च ते गर्भगता न भूयः ॥ ८७ ॥ वातांबुपर्णाशनदेहशोषणैस्तपोभिरुग्रैश्चिरकालसंचितैः ॥ योगैश्च संयाति न तां गतिं वै सप्ताहगाथाश्रवणेन याति याम् ॥ ८८ ॥

वासियोंको साकेत लोकको लेगयेथे ॥ ८५ ॥ इसीप्रकार भगवान् कृष्णचंद्रभी योगियोंके दुर्लभ गोलोकको उन्हे लेगये वहां सूर्य चंद्रमा और सिद्धोंकीभी कभी गति नहीं होती ॥ ८६ ॥ जो सप्ताहयज्ञमें इस कथाश्रवणसे फल प्राप्त होताहै हे महात्माओ ! हम कहांतक वर्णन करैं जिन्होंने गोकर्णकथाके अक्षर कर्णद्वारा पान किये हैं वे फिर गर्भमें नहीं आते ॥ ८७ ॥ जिस गतिको सप्ताह श्रवण करनेसे प्राप्त होतेहैं तिस गतिको पवन जल पत्ते भक्षण करि तपस्यासे देहके सुखानेवाले बहुत दिनोंसे उग्र तपके संचयवाले तथा योगीभी नहीं प्राप्त होते ॥ ८८ ॥

इस पवित्र इतिहासकोभी शांडिल्य मुनीश्वर चित्रकूटमे पाठ करनेसे ब्रह्मानंदसे व्याप्त हुए ॥८९॥ यह पवित्र आख्यान है जो इसे एक वार भी पाठकर लेताहै उसके सब पाप दूर होजाते हैं जो श्राद्धमें पढे तो पितरोंकी तृप्ति होतीहै नित्य पाठ करनेसे फिर जन्म नही होता ॥ ९० ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीभागवतमाहात्म्ये भाषाटीकायां गोकर्णवर्णनं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ कुमार बोले–अब हम तुम्हे सप्ताहश्रवणकी विधि सुनातेहैं जो विधि प्रायः धनसे भी साध्य है ॥ १ ॥ प्रथम तो ज्योतिषीको बुलाकर मुहूर्त पूछै जैसी विवाहादिमें मंडप रचना होती है तिसप्रकार करै ॥ २ ॥

इतिहासमिमं पुण्यं शांडिल्योऽपि मुनीश्वरः ॥ पठते चित्रकूटस्थो ब्रह्मानंदपरिप्लुतः ॥ ८९ ॥ आख्यानमेतत्परमं पवित्रं श्रुतं सकृद्वै विदहेदघौघम् ॥ श्राद्धे प्रयुक्तं पितृतृप्तिमावहेन्नित्यं सुपाठादपुनर्भवं च ॥ ९० ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीभागवतमाहात्म्ये गोकर्णमोक्षवर्णनं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ कुमारा ऊचुः ॥ अथ ते संप्रवक्ष्यामः सप्ताहश्रवणे विधिम् ॥ सहायैर्वसुभिश्चैव प्रायः साध्यो विधिः स्मृतः ॥ १ ॥ दैवज्ञं तु समाहूय मुहूर्तं पृच्छय यत्नतः ॥ विवाहे यादृशं वित्तं तादृशं परिकल्पयेत् ॥ २ ॥ नभस्य आश्विनोर्जौ च मार्गशीर्षः शुचिर्नभाः ॥ एते मासाः कथारंभे श्रोतॄणां मोक्षसूचकाः ॥ ३ ॥ मासानां विग्रहे यानि तानि त्याज्यानि सर्वथा ॥ सहायाश्चेतरे चात्र कर्तव्याः सोद्यमाश्च ये ॥ ४ ॥ देशे देशे तथा सेयं वार्ता प्रेष्या प्रयत्नतः ॥ भविष्यति कथा चात्र आगंतव्यं कुटुंबिभिः ॥ ५ ॥ दूरे हरिकथाः केचिद्दूरे चाच्युतकीर्तनाः ॥ स्त्रियः शूद्रादयो ये च तेषां बोधो यतो भवेत् ॥ ॥ ६ ॥

भाद्रपद, आश्विन, कार्तिक, मार्गशीर्ष, आषाढ, श्रावण ये महीनें कथारंभमें सुननेवालोको मोक्षसूचक हैं ॥ ३ ॥ जो महीनोके विग्रह हैं अर्थात् भद्रा, दग्ध, व्यतीपात, वैधृत, गंडान्त, रक्ष, मृत्यु उत्पातादि निंदित दिनोंको त्यागदे और सहाय जो अच्छा दिन नक्षत्रादि हैं सो सर्वथा करणीय हैं ॥ ४ ॥ देश देशमें यत्नपूर्वक यह वार्ता प्रगटकर देनी हमारे यहाँ कथा होगी सब कोई कुटुम्बसहित आओ ॥ ५ ॥ कोई हरिकथासे दूर हैं, कोई अच्युतके गुण कीर्तनसे दूर हैं, स्त्री शूद्रादिकोंको जिसप्रकारसे बोध होजाय सो करना ॥ ६ ॥

देश देशमें जो विरक्त वैष्णव कीर्तन करनेवाले हैं उनके पास भी पत्र भेजने और यह लिखदेना ॥ ७ ॥ महादुर्लभ सात दिनपर्यन्त सत्पुरुषोंका समाज होगा और अपूर्वरसरूपी भगवान्‌की कथा होगी ॥ ८ ॥ श्रीमद्भागवतरूपी अमृतके पानमें रसलंपट आप प्रेमीजन शीघ्र आइये ॥ ९ ॥ यदि अवकाश न हो तो एक दिनको तो अवश्य आइये क्योंकि इस समाजका क्षणमात्रकाभी सत्संग दुर्लभ है ॥ १० ॥ इसप्रकारसे उन सबको पत्र भेजकर आयेहुओंके निमित्त वास और स्थान कल्पना करे ॥ ११ ॥ चाहे तीर्थमें, चाहे वनमें, चाहे घरमें सुने

देशेदेशे विरक्ता ये वैष्णवाः कीर्तनोत्सुकाः ॥ तेष्वेव पत्रं प्रेष्यं च तल्लेखनमितीरितम् ॥ ७ ॥ सतां समाजो भविता सप्तरात्रं सुदुर्लभः ॥ अपूर्वरसरूपेव कथा चात्र भविष्यति ॥ ८ ॥ श्रीभागवतपीयूषपानाय रसलंपटाः ॥ भवंतश्च तथा शीघ्रमायांतु प्रेमतत्पराः ॥९॥ नावकाशः कदाचिच्चेद्दिनमात्रं तथापि तु ॥ सर्वथागमनं कार्यं क्षणोऽत्रैव सुदुर्लभः ॥१०॥ एवमाकारणं तेषां कर्तव्यं विनयेन च ॥ आगंतुकानां सर्वेषां वासस्थानानि कल्पयेत् ॥ ११ ॥ तीर्थे वापि वने वापि गृहे वा श्रवणं मतम् ॥ विशाला वसुधा यत्र कर्तव्यं तत्कथास्थलम् ॥१२॥ शोधनं मार्जनं भूमेर्लेपनं धातुमंडनम् ॥ गृहोपस्करमुद्धृत्य गृहकोणे निवेशयेत् ॥ १३ ॥ अर्वाक्पंचाहतो यत्नादास्तीर्णानि प्रमेलयेत् ॥ कर्तव्यो मंडपः प्रोच्चैः कदलीखंडमंडितः ॥ १४ ॥ फलपुष्पदलैर्विष्वग्वितानेन विराजितः ॥ चतुर्दिक्षु ध्वजारोपो बहुसंपद्विराजितः ॥ १५ ॥

कहीं कथा स्थान बडी पृथ्वीमें कल्पना करे जहाँ बहुत स्थान हो ॥ १२ ॥ जलादिकोंसे संमार्जन कर बुहारीसे बुहार गोबरसे लीपदे गेरू आदिकोंसे चित्रित कर घरकी सामग्री उठाकर एक कोनेमें लगादे ॥ १३ ॥ पांच दिन पहले बड़े बड़े आसन ग्रहणकर रक्खे केलेके वृक्षोंसे मंडित मंडप ऊँचा बनावे ॥ १४ ॥ फल पुष्प पत्ते आदि सहित चारोंओर बंदनवार बांधदे चारोंओर ध्वजा बांधदे वितान अर्थात् चंदोवा तानदे ॥ १५ ॥

वेदिकाके ऊपरभागमें सात लोक अर्थात् सात स्थान बनावे उनमें विरक्त ब्राह्मण बैठावे ॥ १६ ॥ प्रथम तो तिन्हें यथायोग्य आसन दे पुनः वक्ताकोभी एक दिव्य सुंदर ऊँचा आसन जिसपर बैठकर कथा कहै ॥ १७ ॥ वक्ता उत्तरकी ओर मुख करके बैठे और सुननेहारे पूर्वकी ओर मुख करके बैठें अथवा वक्ता पूर्वको देखकर बैठे श्रोता उत्तरको ॥ १८ ॥ अथवा पूजा करनेहारे और पूज्यके मध्यसे पूर्वदिशामें सब सुननेहारे बैठें ॥ १९ ॥ विरक्त वैष्णव ब्राह्मण वेदशास्त्रानुसार शुद्ध अथवा वेदशास्त्रका जाननेहारा दृष्टान्त देनेमें कुशल धीर लोभरहित ऐसा वक्ता होना चाहिये ॥ २० ॥ जो अनेक धर्मोंमें भ्रमते हैं अर्थात् जहां जैसा देखा वहाँ पैसेके निमित्त उसी मतमें होगये स्त्रीलंपट अर्थात् पराई

ऊर्ध्वं सप्तैव लोकाश्च कल्पनीयाः सविस्तरम् ॥ तेषु विप्रा विरक्ताश्च स्थापनीयाः प्रबोध्य च ॥१६॥ पूर्वं तेषामासनानि कर्तव्यानि यथोत्तरम् ॥ वक्तुश्चापि तदा दिव्यमासनं परिकल्पयेत् ॥ १७ ॥ उदङ्मुखो भवेद्वक्ता श्रोता वै प्राङ्मुखस्तदा ॥ प्राङ्मुखश्चेद्भवेद्वक्ता श्रोता चोदङ्मुखस्तदा ॥ १८ ॥ अथ वा पूर्वदिग्ज्ञेयाः पूज्यपूजकमध्यतः ॥ श्रोतॄणामागमे प्रोक्ता देशकालादिकोविदैः ॥ १९ ॥ विरक्तो वैष्णवो विप्रो वेदशास्त्राभिशुद्धिकृत् ॥ दृष्टांतकुशलो धीरो वक्ता कार्योऽतिनिस्स्पृहः ॥ २० ॥ अनेकधर्मविभ्रांताः स्त्रैणाः पाखंडवादिनः ॥ शुकशास्त्रकथोच्चारे त्याज्यास्ते यदि पंडिताः ॥ २१ ॥ वक्तुः पार्श्वे सहायार्थमन्यः स्थाप्यस्तथाविधः ॥ पंडितः संशयच्छेत्ता लोकबोधनतत्परः ॥ २२ ॥ वक्त्रा क्षौरं प्रकर्तव्यं दिनाद्वाग्व्रताप्तये ॥ अरुणोदयेऽसौ निर्वर्त्य शौचं स्नानं समाचरेत् ॥ २३ ॥ नित्यं संक्षेपतः कृत्वा संध्याद्यं संप्रयत्नतः ॥ कथाविघ्नविघाताय गणनाथं प्रपूजयेत् ॥ २४ ॥

स्त्रियोंको चोरीसे ले भागनेवाले पाखंडवादी यदि वे पंडित भी हों तोभी यह श्रेष्ठ शास्त्रकी कथा उनसे न कहावे ॥ २१ ॥ कथा कहनेवालेके धोरे एक औरभी पंडित स्थापन करने योग्य है जो संदेहोंको छेदन करनेमें समर्थ हो लोकोंको समझासकै ॥ २२ ॥ व्रतके निमित्त वक्ताको एक दिन पहले क्षौर कराना योग्य है और अरुणोदय होतेही यह शौचादिसे निवृत्तहो स्नान करै ॥ २३ ॥ प्रथम तो नित्य संध्या संक्षेपसे करके कथाके विघ्ननाशके निमित्त गणेशजीका पूजन करै ॥ २४ ॥

पितृन्संतर्प्य शुद्ध्यर्थं प्रायश्चित्तं समाचरेत् ॥ मंडलं च प्रकर्तव्यं तत्र स्थाप्यो हरिस्तथा ॥ २५ ॥ कृष्णमुद्दिश्य मंत्रेण चरेत्पूजाविधिं क्रमात् ॥ प्रदक्षिणनमस्कारान्पूजांते स्तुतिमाचरेत् ॥ २६ ॥ संसारसागरे मग्नं दीनं मां करुणानिधे ॥ कर्ममोहगृहीतांगं मामुद्धर भवार्णवात् ॥ २७ ॥ श्रीमद्भागवतस्यापि ततः पूजा प्रयत्नतः ॥ कर्तव्या विधिना प्रीत्या धूपदीपसमन्विता ॥ २८ ॥ ततस्तु श्रीफलं दत्त्वा नमस्कारं समाचरेत् ॥ स्तुतिः प्रसन्नचित्तेन कर्तव्या केवलं तदा ॥२९॥ श्रीमद्भागवताख्योऽयं प्रत्यक्षः कृष्ण एव हि ॥ स्वीकृतोऽसि मया नाथ मुक्त्यर्थं भवसागरे ॥ ३० ॥ मनोरथो मदीयोयं सफलः सर्वथा त्वया ॥ निर्विघ्नेनैव कर्तव्यो दासोहं तव केशव ॥ ३१ ॥ एवं दीनवचः प्रोक्त्वा वक्तारं चाथ पूजयेत् ॥ संभूष्य वस्त्रभूषाभिः पूजांते तं च संस्तवेत् ॥ ३२ ॥ शुकरूप प्रबोधज्ञ सर्वशास्त्रविशारद ॥ एतत्कथाप्रकाशेन मदज्ञानं विनाशय ॥ ३३ ॥ तदग्रे नियमः पश्चात्कर्तव्यः श्रेयसे मुदा ॥ सप्तरात्रं यथाशक्त्या धारणीयः स एव हि ॥ ३४ ॥

पितरोंका तर्पण करके शुद्धिके वास्ते प्रायश्चित्त करे, एक मंडल बनाकर हरि भगवान्का पूजन करना चाहिये ॥ २५ ॥ कृष्णके उद्देशसे अर्थात् "नमः कृष्णाय" इस मंत्रोंसे आरंभ कर पूजा सम्पूर्ण करे प्रदक्षिणा नमस्कारादि करके पूजाके अन्तमें स्तुति करे ॥ २६ ॥ कि, हे करुणानिधान! संसारसागरमें मग्न हुये मुझ दीनको जो कि, मैं कर्ममोहसे गृहीत होरहा हूं आप संसारसागरसे उद्धार कीजिये ॥ २७ ॥ फिर श्रीमद्भागवतकी भी पूजा यत्नपूर्वक करनी चाहिये प्रीतिसे धूप दीप नैवेद्य करे ॥ २८ ॥ फिर नारियल चढाकर नमस्कार करे, फिर प्रसन्न चित्त होकर स्तुति करे ॥ २९ ॥ यह श्रीभागवतकी कथा प्रत्यक्ष श्रीकृष्णरूपही है. हे नाथ ! भवसागरसे मुक्तहोनेके निमित्त मैंने यह स्वीकार किया है ॥ ३० ॥ यह मेरा मनोरथ तुम्हींसे सफल होगा सो महाराज मैं आपका दास हूं ऐसा हो कि, इसकी निर्विघ्न समाप्ति होजाय ॥३१॥ ऐसे नम्र वचन कहकर फिर वक्ताका पूजन करे. वस्त्र भूषणसे भूषित कर फिर पूजा करके स्तुति करे ॥३२॥ आप शुकदेवके रूप ज्ञानदेनेहारे सब शास्त्रके ज्ञाता हो इस कथाके प्रकाशसे मेरा अज्ञान दूर करो ॥३३॥ फिर वक्ताके आगे कल्याणके निमित्त नियम करे प्रसन्न होकर यथाशक्ति सात रात्रितक नियम धारण करे ॥३४॥

कथाभंगनिवृत्तिके निमित्त पांच ब्राह्मणोंको वरण करै वे द्वादशाक्षर "ॐ नमो भगवते वासुदेवाय" इस विद्याका जप करते रहैं ॥ ३५ ॥ और वैष्णव ब्राह्मणोंको तथा हरिचरित्र कीर्तन करनेवालोंको नमस्कार कर पूजन कर उनसे आज्ञा ले आप आसनपर बैठे ॥ ३६ ॥ लोक, धन, स्थान, पुत्रादि सबकी चिंता त्यागन करके कथामें शुद्ध बुद्धिसे चित्त लगावे उसे उत्तम फल प्राप्त होताहै ॥ ३७ ॥ वक्ताको सूर्योदयसे लेकर साढेतीन प्रहरतक कथा बाँचनी योग्य है और जल्दी न करै धीरे कंठसे बाँचे ॥ ३८ ॥ दुपहरको दो घडीपर्यंत कथाका विराम करै कथान्तमें वैष्णव भगवा

वरणं पंचविप्राणां कथाभंगनिवृत्तये ॥ कर्तव्यं तैर्हरेर्जाप्यं द्वादशाक्षरविद्यया ॥ ३५ ॥ ब्राह्मणान्वैष्णवांश्चान्यांस्तथा कीर्तनकारिणः ॥ नत्वा संपूज्य दत्ताज्ञः स्वयमासनमाविशेत् ॥ ३६ ॥ लोकवित्तधनागारपुत्रचिंतां व्युदस्य च ॥ कथाचित्तः शुद्धमतिः स लभेत्फलमुत्तमम् ॥३७॥ आसूर्योदयमारभ्य सार्धत्रिप्रहरांतिकम् ॥ वाचनीया कथा सम्यग्धीरकंठं सुधीमता ॥ ३८ ॥ कथाविरामः कर्तव्यो मध्याह्ने घटिकाद्वयम् ॥ तत्कथामनुकार्यं वै कीर्तनं वैष्णवैस्तदा ॥ ३९ ॥ मलमूत्रजयार्थं हि लघ्वाहारः सुखावहः ॥ हविष्यान्नेन कर्तव्यो ह्येकवारं कथार्थिना ॥ ४० ॥ उपोष्य सप्तरात्रं वै शक्तिश्चेच्छृणुयात्तदा ॥ घृतपानं पयःपानं कृत्वा वै शृणुयात्सुखम् ॥ ४१ ॥ फलाहारेण वा श्राव्यमेकभुक्तेन वा पुनः ॥ सुखसाध्यं भवेद्यत्तु कर्तव्यं श्रवणाय तत् ॥ ४२ ॥ भोजनं तु वरं मन्ये कथाश्रवणकारणम् ॥ नोपवासो वरः प्रोक्तः कथाविघ्नकरो यदि ॥ ४३ ॥

नका कीर्तन करै ॥३९॥ मल मूत्रकी बाधा शान्तिके निमित्त लघु आहार करना योग्य है सो कथा सुननेहारोंको चावल दुग्धादिका भोजन एकबार कर्तव्य है ॥४०॥ यदि शक्ति हो तो सात रात्रिपर्य्यन्त व्रत करके कथा सुनै अथवा घृतपान दुग्धपान कर सुनै ॥ ४१ ॥ या फलाहार करकै सुने वा एकही बार भोजन करै अथवा जिसप्रकारसे श्रवण करनेमें आलस्य न आवै सुखमिले सो करै ॥ ४२ ॥ यदि भोजन करनेसे कथाश्रवण करनेमें आलस्यादि न आवै तो अच्छा है और यदि उपवास करनेसे कथामें विघ्न पडे तो वोह ठीक नहीं ॥ ४३ ॥

हे नारदजी ! सप्ताहमें व्रत करनेवालोंके तुम नियम सुनो विष्णुदीक्षाविहीन जो गायत्रीका जप वा जिन्होंने भगवान्का मंत्र गुरुसे नहीं लियाहै उनका कथाश्रवणकरनेमें अधिकार नहीं है ॥४४॥ ब्रह्मचर्य, पृथ्वीमें शयन, पत्तलमें भोजन, कथासमाप्तिमें भोजन, नित्यव्रती करै ॥४५॥ कथा सुननेवाले व्रती दो पत्तेवाले अन्न, मधु, तैल, गारिष्ठ अन्न, स्वाभाविक दुष्ट अन्न और बासी अन्नको सदा त्यागन करै॥४६॥ काम, क्रोध, मद, मान, मत्सर, लोभ, दंभ, मोह, वैर कथाश्रवणकरनेहारा त्यागदे ॥ ४७ ॥ कथाका व्रती वेद वैष्णव ब्राह्मण गुरु गौ व्रतधारी स्त्री राजा कुटुम्बियोंकी निंदा न

सप्ताहव्रतिनां पुंसां नियमाञ्छृणु नारद ॥ विष्णुदीक्षाविहीनानां नाधिकारः कथाश्रवे ॥ ४४ ॥ ब्रह्मचर्यमधःसुप्तिः पत्रावल्यां च भोजनम् ॥ कथासमाप्तौ भुक्तिं च कुर्यान्नित्यं कथाव्रती ॥ ४५ ॥ द्विदलं मधु तैलं च गरिष्ठान्नं तथैव च ॥ भावदुष्टं पर्युषितं जह्यान्नित्यं कथाव्रती ॥ ४६ ॥ कामं क्रोधं मदं मानं मत्सरं लोभमेव च ॥ दंभं मोहं तथा द्वेषं दूरयेच्च कथाव्रती ॥ ४७ ॥ वेदवैष्णवविप्राणां गुरुगोव्रतिनां तथा ॥ स्त्रीराजमहतां निन्दां वर्जयेद्यः कथाव्रती ॥ ४८ ॥ रजस्वलांत्यजम्लेच्छपतितव्रात्यकैस्तथा ॥ द्विजद्विड्वेदबाह्यैश्च न वदेद्यः कथाव्रती ॥ ४९ ॥ सत्यं शौचं दयां मौनमार्जवं विनयं तथा ॥ उदारं मानसं तद्वदेवं कुर्यात्कथाव्रती ॥ ५० ॥ दरिद्रश्च क्षयी रोगी निर्भाग्यः पापकर्मवान् ॥ अनपत्यो मोक्षकामः शृणुयाच्च कथामिमाम् ॥ ५१ ॥ अपुष्पा काकवंध्या च वंध्या या च मृतार्भका ॥ स्रवद्गर्भा च या नारी तया श्राव्या प्रयत्नतः ॥ ५२ ॥

करै ॥४८॥ रजस्वला नीच म्लेच्छ पतित चांडाल ब्राह्मणद्वेषी और जे वेदबाह्य हैं उनसे व्रती बात न करै ॥ ४९ ॥ सत्य, पवित्रता, दया, मौन, नम्रता, विनय, मनमें उदारता यह व्रतीको कर्तव्य हैं ॥५०॥ दरिद्री क्षयी रोगी निर्भाग्य पापकर्मा जिसके पुत्र न हो और मुक्तिकी इच्छावाला सदा इस कथाको सुनै ॥ ५१ ॥ जिसको रजोदर्शन न होता हो काकवंध्या अर्थात् एकबार जिसके बालक हुआहो अथवा जिसके बालक होकर मरजातेहों जिसका गर्भ गिरनेलगे वह स्त्रीभी कथाको प्रयत्नसे सुनै ॥ ५२ ॥

इन सात दिनपर्यंत जो विधिपूर्वक सुनै तो अक्षय फल होताहै, यह दिव्य कथा अत्युत्तम है, करोडों यज्ञ फलकी देनेहारी है ॥ ५३ ॥ इसप्रकार व्रतका विधान करकै फिर उद्यापन करै फलकी इच्छा करनेवालोंको जन्माष्टमीके व्रतकी नाईं यह कर्तव्य है ॥ ५४ ॥ निष्किंचन अर्थात् निष्काम भक्तोंको उद्यापनकी आवश्यकता नहीं है वे निष्काम वैष्णव श्रवणमात्रसेही पवित्र होजाते हैं ॥ ५५ ॥ इस सप्ताहयज्ञकी समाप्तिमें श्रोताओंको पुस्तककी और वक्ताकी भक्तिपूर्वक पूजा करनी योग्य है ॥५६॥ प्रसाद नैवेद्य तुलसीमाला सुननेवालोंको देनी फिर मृदंग ताल आदि

एतेषु विधिना श्रावे तदक्षय्यतरं भवेत् ॥ अत्युत्तमा कथा दिव्या कोटियज्ञफलप्रदा ॥ ५३ ॥ एवं कृत्वा व्रतविधिमु-द्यापनमथाचरेत् ॥ जन्माष्टमीव्रतमिव कर्तव्यं फलकांक्षिभिः ॥ ५४ ॥ अकिंचनेषु भक्तेषु प्रायो नोद्यापनाग्रहः ॥ श्रवणेनैव पूतास्ते निष्कामा वैष्णवा यतः ॥ ५५ ॥ एवं नगाहयज्ञेऽस्मिन्समाप्ते श्रोतृभिस्तदा ॥ पुस्तकस्य च वक्तुश्च पूजा कार्याऽतिभक्तितः ॥ ५६ ॥ प्रसादतुलसीमालाः श्रोतृभ्यश्चाथ दीयताम् ॥ मृदंगतालललितं कर्तव्यं कीर्तनं ततः ॥ ॥ ५७ ॥ जयशब्दं नमश्शब्दं शंखशब्दं च कारयेत् ॥ विप्रेभ्यो याचकेभ्यश्च वित्तमन्नं च दीयताम् ॥ ५८ ॥ विरक्तश्चेद्भवेच्छ्रोता गीता वाच्या परेऽहनि ॥ गृहस्थश्चेत्तदा होमः कर्तव्यः कर्मशांतये ॥ ५९ ॥ प्रतिश्लोकं च जुहुयाद्विधिना दशमस्य च ॥ पायसं मधु सर्पिश्च तिलान्नादिकसंयुतम् ॥ ६० ॥ अथवा हवनं कुर्याद्गायत्र्या सुसमाहितः ॥ तन्मयत्वात्पुराणस्य परमस्य च तत्त्वतः ॥ ६१ ॥

वाजोंसे कीर्तन करना योग्य है ॥ ५७ ॥ फिर जयशब्द नमःशब्द और शंखध्वनि करै ब्राह्मण और याचकोंको धन और अन्न दे ॥ ५८ ॥ जो मुख्य श्रोता विरक्त हो तो दूसरे दिन गीता बाँचनी और जो गृहस्थ होय तो कर्मशांतिके निमित्त हवन कर्तव्य है ॥ ५९ ॥ प्रतिश्लोक दशमस्कंधकेसे विधिपूर्वक खीर शहद घी तिल अन्नोंसे हवन करै ॥ ६० ॥ अथवा गायत्रीसे सावधान होकर हवन करै क्योंकि यह परम पुराण तत्त्वसे गायत्रीमय ही है ॥ ६१ ॥

जो होम करनेमें असमर्थ हो तो बुद्धिमान् उसके फलकी सिद्धिके निमित्त होम करने योग्य वस्तु दे अनेक प्रकार छिद्रशांतिके निमित्त और न्यू
नता अधिकता ॥ ६२ ॥ दोषोंके शान्त करनेको सहस्रनामका पाठ करै इससे सब सफल होजाताहै क्योंकि इससे अधिक और कुछ नहीं है ॥
॥ ६३ ॥ फिर बारह ब्राह्मणोंको बूरा मिश्रित खीरसे भोजन करावे और व्रतपूर्तिके निमित्त सुवर्ण गाय देना योग्य है ॥ ६४ ॥ और जो सम
र्थ हो तो तीन पलका सोनेका सिंह बनाकर उसके ऊपर सुंदर अक्षरोंसे लिखीहुई यह पुस्तक स्थापन करै ॥ ६५ ॥ पूजन कर आवाहनादि उप
चार दक्षिणा सहित वस्त्र भूषण गंधादिसे पूजित जितेन्द्रिय ॥६६॥ बुद्धिमान् आचार्यके निमित्त पुस्तक प्रदान करै तौ भवबंधनसे मुक्त होजाय

होमाशक्तौ बुधो हौम्यं दद्यात्तत्फलसिद्धये ॥ नानाच्छिद्रनिरोधार्थं न्यूनताधिकताख्ययोः॥६२॥ दोषयोः प्रशमार्थं च पठेन्नामसहस्रकम् ॥ तेन स्यात्सफलं सर्वं नास्त्यस्मादधिकं यतः ॥ ६३ ॥ द्वादश ब्राह्मणान्पश्चाद्भोजयेन्मधुपायसैः ॥ दद्यात्सुवर्णं धेनुं च व्रतपूर्णत्वहेतवे ॥६४॥ शक्तौ पलत्रयमितं स्वर्णसिंहं विधाय च ॥ तत्रास्य पुस्तकं स्थाप्यं लिखितं ललिताक्षरम् ॥ ६५ ॥ संपूज्यावाहनाद्यैस्तदुपचारैः सदक्षिणम् ॥ वस्त्रभूषणगंधाद्यैः पूजिताय यतात्मने॥ ६६ ॥ आचार्याय सुधीर्दत्त्वा मुक्तः स्याद्भवबंधनैः ॥ एवं कृते विधाने च सर्वपापनिवारणे ॥ ६७ ॥ फलदं स्यात्पुराणं तु श्रीमद्भागवतं शुभम् ॥ धर्मकामार्थमोक्षाणां साधनं स्यान्न संशयः ॥६८॥ कुमारा ऊचुः ॥ इति ते कथितं सर्वं किं भूयः श्रोतुमिच्छसि ॥ श्रीमद्भागवतेनैव भुक्तिमुक्ती करे स्थिते ॥ ६९ ॥ सूत उवाच ॥ इत्युक्त्वा ते महात्मानः प्रोचुर्भागवतीं कथाम् ॥ सर्वपापहरां पुण्यां भुक्तिमुक्तिप्रदायिनीम् ॥ ७० ॥

इस प्रकारके सब पाप हरनेहारे विधानके करनेसे ॥ ६७ ॥ यह श्रीमद्भागवत पुराण फलका देनेहारा होताहै. यह धर्मार्थकाममोक्षका साधन
है इसमें,कुछभी सन्देह नहीं है ॥६८॥ कुमार बोले नारदजी, यह तो सब कुछ तुमको सुनाया अब क्या सुननेकी इच्छाहै ? श्रीमद्भागवतके श्रवण
करनेसेही भुक्ति मुक्ति हाथमें स्थित होतीहै ॥६९॥ सूतजी बोले, ऐसा कहनेके उपरान्त वे सनकादिक महात्मा भागवतकी कथा वर्णन करते हुए
जो कथा सब पापकी हरनेहारी पुण्यरूप भुक्ति मुक्तिकी देनेहारीहै ॥ ७० ॥

इस सप्ताह कथाको सब जितेंद्रिय महात्मा और सब प्राणियोंसे यथाविधि श्रवण करनेसे पुरुषोत्तम भगवान्‌को प्रसन्न किया ॥ ७१ ॥ तिससे अन्तमें ज्ञान वैराग्य और भक्तिकी बड़ी पुष्टि हुई सब प्राणियोंके मनहरनेहारे ज्ञान वैराग्य तत्काल तरुण होगये ॥ ७२ ॥ नारदजी अपना मनोरथ पूर्ण होजानेसे कृतार्थ होगये शरीर पुलकित सर्वांगमें आनंद भरगया ॥ ७३ ॥ इसप्रकार भगवान्‌के प्यारे नारदजी कथा श्रवण करके प्रेमसे गद्गदवाणी हो हाथ जोड सनकादिकोंसे ॥ ७४ ॥ नारदजी बोले—मैं धन्य हूं, आप करुणासागरोंने मेरे ऊपर बड़ी कृपा की, आज मुझे

श्रृण्वतां सर्वभूतानां सप्ताहं नियतात्मनाम् ॥ यथाविधि ततो देवं तुष्टुवुः पुरुषोत्तमम् ॥ ७१ ॥ तदंते ज्ञानवैराग्यभक्तीनां पुष्टता पुरा ॥ तारुण्यं परमं चाभूत्सर्वभूतमनोहरम् ॥ ७२ ॥ नारदश्च कृतार्थोऽभूत्सिद्धे स्वीये मनोरथे ॥ पुलकीकृतसर्वांगः परमानंदसंभृतः ॥ ७३ ॥ एवं कथां समाकर्ण्य नारदो भगवत्प्रियः ॥ प्रेमगद्गदया वाचा तानुवाच कृतांजलिः ॥ ७४ ॥ नारद उवाच ॥ ॥ धन्योऽस्म्यनुगृहीतोऽस्मि भवद्भिः करुणापरैः ॥ अद्य मे भगवाँल्लब्धः सर्वपापहरो हरिः ॥ ७५ ॥ श्रवणं सर्वधर्मेभ्यो वरं मन्ये तपोधनाः ॥ वैकुंठस्थो यतः कृष्णः श्रवणाद्यस्य लभ्यते ॥ ७६ ॥ सूत उवाच ॥ एवं ब्रुवति वै तत्र नारदे वैष्णवोत्तमे ॥ परिभ्रमन्समायातः शुको योगेश्वरस्तदा ॥ ७७ ॥ तत्रायये षोडशवार्षिकस्तदा व्यासात्मजो ज्ञानमहाब्धिचंद्रमाः ॥ कथावसाने निजलाभपूर्णः प्रेम्णा पठन्भागवतं शनैश्शनैः ॥ ७८ ॥

सब पाप हरनेहारे हरि भगवान् मिलगये ॥ ७५ ॥ हे तपोधनवारे महात्माओ ! सब धर्मोंसे श्रवणधर्म अधिक है कारण कि, जिसके श्रवणसे वैकुंठमें स्थित कृष्ण प्राप्त होतेहैं ॥ ७६ ॥ सूतजी बोले कि, वैष्णवोत्तम नारदजी जिससमय यह कहरहेथे उसी समय विचरते हुए योगीश्वर शुकदेवजी आगये ॥ ७७ ॥ वोह षोडश वर्षकी अवस्था युक्त व्यासजीके पुत्र ज्ञानमहासागरके चन्द्रमा श्रीमद्भागवतके प्रकाशक कथावसानमें अपनेही लाभसे परिपूर्ण प्रेमपूर्वक शनैःशनैः श्रीमद्भागवतका पाठकरते हुए आये ॥ ७८ ॥

इन बडे उग्र तेजस्वीको देखतेही सब सभासद् उठ खडेहुये और महा आसन दिया और नारदजीने प्रीतिपूर्वक उनका पूजन किया तब सुखसे स्थित हो शुकदेवजी बोले सो वाणी सुनो ॥ ७९ ॥ शुकदेवजी बोले वेद कल्पवृक्ष है उसका यह भागवत फल है सो मुझ शुकदेवके मुखसे पृथ्वीमें गिराहै इस कारण अमृतरूपी रससे संयुक्त है जिस फलमें तोतेकी चोंच लगजाती है वोह अधिक मीठा होताहै यहाँ शुकरूपी शुकदेवजीने इसका स्वाद लियाहै इसकारण यह अधिक मीठा होगया है " यह भाग्य है " यह भक्तिरूप रससे पूर्ण है हे रसिको ! भगवच्चरितामृत पान करनेहारे महात्माओ ! इससे मोक्षभी न्यून है इसकारण इसे वारंवार पान करो ॥८०॥जिस श्रीमद्भागवतमेंसे फलकांक्षारूप कपट धर्म सम्यक् त्यागदियाहै

दृष्ट्वा सदस्याः परमोरुतेजसं सद्यः समुत्थाय ददुर्महासनम् ॥ प्रीत्या सुरर्षिस्तमपूजयत्सुखं स्थितोऽवदत्संशृणुता मलां गिरम् ॥ ७९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ निगमकल्पतरोर्गलितं फलं शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम् ॥ पिबत भागवतं रस मालयं मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः ॥ ८० ॥ धर्मः प्रोज्झितकैतवोऽत्र परमो निर्मत्सराणां सतां वेद्यं वास्तवमत्र वस्तुशिवदं तापत्रयोन्मूलनम् ॥ श्रीमद्भागवते महामुनिकृते किं वा परैरीश्वरः सद्यो हृद्यवरुध्यतेऽत्र कृतिभिः शुश्रूषुभिस्त त्क्षणात् ॥ ८१ ॥ श्रीमद्भागवतं पुराणतिलकं यद्वैष्णवानां धनं यस्मिन्पारमहंस्यमेकममलं ज्ञानं परं गीयते ॥ यत्र ज्ञानविरागभक्तिसहितं नैष्कर्म्यमाविष्कृतं तच्छृण्वन्प्रपठन्विचारणपरो भक्त्या विमुच्येन्नरः ॥ ८२ ॥

केवल ईश्वरसेवारूप धर्म निरूपण किया है मत्सरता रहित सत्पुरुषोंका इसमें अधिकार है महामुनि श्रीनारायणके बनायेहुए इस श्रीमद्भागवतमें वास्तव परमार्थरूप एक परमेश्वरही जानने योग्य है जो कल्याणदायक तीनों तापका नाश करनेहारा है निश्चय श्रीमद्भागवतके सुननेवाले माहात्माओंके हृदयमें शीघ्र ईश्वर प्राप्त होजाताहै क्या और शास्त्रोंसे शीघ्र हृदयमें प्राप्त होजाताहै अर्थात् नहीं होता ॥ ८१ ॥ यह श्रीमद्भागवत पुराणोंमें श्रेष्ठ वैष्णवोंका परमधन है जिसमें भक्तोंके परमप्रिय ज्ञान परब्रह्म श्रीकृष्णही गाये जाते हैं जिस श्रीमद्भागवतमें ज्ञान वैराग्य भक्तिसहित निष्कर्मतारूप ब्रह्म हृदयमें प्राप्त होते हैं इसके श्रवण पठन करनेसे विचारकरने भाक्ति करनेसे मनुष्य मुक्त होजाता है ॥ ८२ ॥

स्वर्गमें सत्यलोकमें कैलासमें वैकुंठमें यह रस नहीं है इस कारणसे सद्भाग्यवाले इसे पियो कभी त्याग न करो ॥ ८३ ॥ सूतजी बोले,
शुक देवजीके ऐसा कहते संते सभाके मध्यमें नारायण प्रगट होगये । प्रह्लाद, बलि, उद्धव, अर्जुनादि करके युक्त भगवान्का नारदजीने पूजन
किया ॥ ८४ ॥ आगे आसनमें बैठे हुए भगवानके सम्मुख वे सब कीर्तन करने लगे पार्वती सहित शिव और ब्रह्माजी कीर्त्तन दर्शन कर
नेके निमित्त तहाँ आये ॥ ८५ ॥ प्रह्लादने तालैं धारण करीं, तरलगतिसे उद्धवने छैने अर्थात् झाँझ धारण करीं, नारदजीने वीणा धारण

स्वर्गे सत्ये च कैलासे वैकुंठे नास्त्ययं रसः ॥ अतः पिबंतु सद्भाग्या मा मा मुंचत कर्हिचित ॥ ८३ ॥ सूत उवाच ॥ एवं
ब्रुवाणे सति बादरायणे मध्ये सभायां हरिराविरासीत् ॥ प्रह्लादबल्युद्धवफाल्गुनादिभिर्वृतः सुरर्षिस्तमपूजयच्च तान् ॥
॥ ८४ ॥ दृष्ट्वा प्रसन्नं महदासने हरिं ते चाक्रिरे कीर्त्तनमग्रतस्तदा ॥ भवो भवान्या कमलासनस्तु तत्रागमत्कीर्तनदर्श
नाय ॥ ८५ ॥ प्रह्लादस्तालधारी तरलगतितया चोद्धवः कांस्यधारी वीणाधारी सुरर्षिः स्वरकुशलतया रागकर्ताऽर्जु
नोऽभूत् ॥ इंद्रोऽवादीन्मृदंगं जयजयसुकराः कीर्तने ते कुमारा यत्राग्रे भाववक्ता रसविरचनया व्यासपुत्रो बभूव ॥
॥ ८६ ॥ ननर्त मध्ये त्रिकमेव तत्र भक्त्यादिकानां नटवत्सुतेजसाम् ॥ अलौकिकं कीर्तनमेतदीक्ष्य हरिः प्रसन्नोऽपि
वचोऽब्रवीत्तत् ॥ ८७ ॥ मत्तो वरं भागवताः श्रृणुध्वं प्रीतः कथाकीर्तनतोऽस्मि सांप्रतम् ॥ श्रुत्वेति तद्वाक्यमतिप्र
सन्नाः प्रेमार्द्रचित्ता हरिमूचिरे ते ॥ ८८ ॥

किया, स्वरभेदमें कुशल होनेसे अर्जुनने राग गाना प्रारम्भ किया, इन्द्रने मृदंग बजाना प्रारम्भ किया । कुमार जय जय अथवा धन्य २ कहने
लगे और सबके आगे रसकी विरचनासे भावके बतानेवाले शुकदेवजी हुए ॥ ८६ ॥ उन तेजस्वियोंके स्थानमें भक्ति ज्ञान वैराग्योंका त्रिक
नटकी नाईं नाचने लगा यह अलौकिक कीर्तन देखकर नारायण प्रसन्न होकर वचन बोले ॥८७॥ हे भक्तो ! तुम्हारे कीर्तनसे मैं बहुत प्रसन्न हुआ
जो इच्छा हो सो वर माँगों. यह सुनकर वे सब हरिभक्त प्रेमसे गद्गद हो बोले ॥ ८८ ॥

महाराज ! सप्ताहकी कथाओंमे इसीप्रकार आपको प्रगट होना योग्य है अथवा भक्तोंके हृदयमें प्रगटहुआ कीजिये यही हमारा मनोरथ पूर्ण करो बहुत अच्छा ऐसा कहकर नारायण अन्तर्धान होगये ॥ ८९ ॥ इसके उपरान्त नारदजी सनकादिकोंके चरणोंको नमस्कार करते हुए और शुकदेवजी तथा अन्य तपस्वियोंकोभी नमस्कार किया वे सब मोहरहित प्रसन्न हो कथामृत पान करके यथास्थानको चले गये ॥ ९० ॥ भक्ति ज्ञान वैराग्य सहित शुकदेवजीने इस भागवत शास्त्रमें स्थापित करीहै इस कारण भागवतके सेवन करनेसे भगवान् वैष्णवोंके चित्तमें प्राप्त होते हैं ॥ ९१॥

नगाहगाथासु च सर्वभक्तैरेभिस्त्वया भाव्यमतिप्रयत्नात्॥ मनोरथोऽयं परिपूरणीयस्तथेति चोक्त्वान्तरधीयताच्युतः॥ ॥ ८९ ॥ ततोऽनमत्तच्चरणेषु नारदस्तथा शुकादीनपि तापसांश्च ॥ अथ प्रहृष्टाः परिनष्टमोहाः सर्वे ययुः पीतकथामृतास्ते ॥ ९० ॥ भक्तिः सुताभ्यां सह रक्षिता सा शास्त्रे स्वकीयेपि तदा शुकेन ॥ अतो हरिर्भागवतस्य सेवनाच्चित्तं समायाति हि वैष्णवानाम् ॥ ९१ ॥ दारिद्र्यदुःखज्वरदाहितानां मायापिशाचीपरिमर्दितानाम् ॥ संसारसिंधोः परिपातितानां क्षेमाय वै भागवतं प्रगर्जति ॥ ९२ ॥ शौनक उवाच ॥ शुकेनोक्तं कदा राज्ञे गोकर्णेन कदा पुनः ॥ सुरर्षये कदा ब्राह्मैश्छिंधि मे संशयं त्विमम् ॥ ९३ ॥ सूत उवाच ॥ आकृष्णनिर्गमात्त्रिंशद्वर्षाधिकगते कलौ ॥ नवमीतो नभस्ये च कथारंभं शुकोऽकरोत ॥ ९४ ॥

दारिद्र्य दुःखज्वरसे दुःखित माया पिशाचिनीसे मर्दित संसारसमुद्रमें गिरतेहुओंको कल्याणके निमित्त यह भागवतकी कथा गर्जतीहै ॥ ९२ ॥ शौनकजी बोले, शुकदेवजीने राजा परीक्षित्को यह कथा कब सुनाई और गोकर्णने कब सुनाई तथा सनत्कुमारादिकोंने नारदजीको कब सुनाई ? यह हमारा संदेह दूर करो ॥ ९३ ॥ सूतजी बोले—कृष्णचंद्रके परलोक जानेके तीस वर्ष उपरान्त भादोंके शुक्ल पक्षकी नौमीको शुकदेवजीने यह कथा राजा परीक्षितको सुनाई ॥ ९४ ॥

परीक्षित्को कथासुनानेके दोसौ वर्ष उपरान्त आषाढके शुक्ल पक्षमें गोकर्णने कथाका आरम्भ कियाथा ॥ ९५ ॥ तिससेभी फिर कलियुगके तीन सौ वर्ष व्यतीत होनेमें कार्तिकके शुक्ल पक्षमें सनकादिकोंने कथा सुनाई ॥ ९६ ॥ हे पापरहित ! जो कुछ तुमने पूछा सो मैंने सुनाया कलियुगमें यह भागवतकी वार्ता संसाररोगकी नाश करनेवाली है ॥ ९७ ॥ कृष्णकी प्यारी सब पापोंकी नाश करनेहारी मुक्तिकी कारण भक्तिकी लीला करानेहारी यह कथाहै जो जो महात्मा आदरसे इस कथाको पान करते हैं उनको और तीर्थोंके सेवन करनेकी क्या आवश्यकता है ॥ ९८ ॥ यमराजने

परीक्षिच्छ्रवणांते च कलौ वर्षशतद्वये ॥ शुद्धे शुचौ नवम्याञ्च धेनुजोऽकथयत्कथाम् ॥ ९५ ॥ तस्मादपि कलौ प्राप्ते त्रिंशद्वर्षगते सति ॥ ऊचुरूर्जे सिते पक्षे नवम्यां ब्रह्मणः सुताः ॥ ९६ ॥ इत्येतत्ते समाख्यातं यत्पृष्टोऽहं त्वयाऽनघ ॥ कलौ भागवती वार्ता भवरोगविनाशिनी ॥ ९७ ॥ कृष्णप्रियं सकलकश्मलनाशनं च मुक्त्येकहेतुमिह भक्तिविलासकारि ॥ संतः कथानकमिदं पिबतादरेण लोके हितार्थपरिशीलनसेवया किम् ॥ ९८ ॥ स्वपुरुषमभिवीक्ष्य पाशहस्तं वदति यमः किल तस्य कर्णमूले ॥ परिहर भगवत्कथासु मत्तान्प्रभुरहमन्यनृणां न वैष्णवानाम् ॥ ९९ ॥ असारे संसारे विषयविषसंगाकुलधियः क्षणार्धं क्षेमार्थं पिबत शुकगाथाऽतुलसुधाम्॥ किमर्थं व्यर्थं भो व्रजत कुपथे कुत्सितकथे परीक्षित्साक्षी यच्छ्रवणगतमुन्युक्तिकथने ॥ १०० ॥

पाश हाथमें लिये अपने दूतोंके कानमें यह बात कही कि, जो भगवत्कथा रसमें मत्त हैं तुम उनके निकट कभी मत जाइयो मैं औरोंका कर्ता हूं परन्तु वैष्णवोंका नहीं हूं वे प्रतिदिन भागवतकी सेवा करते हैं ॥ ९९ ॥ इस असार संसारमें विषयरूपी विषके संसर्गसे व्याकुल बुद्धिवालोंको योग्य है कि आधे क्षणको तो अतुल अमृतरूपी शुकदेवजीकी गाथाको कल्याणके निमित्त पानकरें, अरे ! कुत्सित कथाके कुमार्गमें क्यों व्यर्थ फिरते हो इस कथाके श्रवण करनेमें निश्चय मुक्ति होती है इस वार्त्ताके महाराज परीक्षित् साक्षी हैं ॥ १०० ॥

रसप्रवाहके युक्त श्रीशुकदेवजीने यह कथा कही है जो कोई इसे कंठमें धारण करता है वोह वैकुंठका प्रभु होता है ॥ १०१ ॥ हे शौनक ! इस प्रकारसे यह परमगुह्य सब सिद्धान्तोंका सिद्धान्त अनेक शास्त्रोंकी आलोचना कर कहा है जगत्में शुक कथासे निर्मल और कुछ नहीं है परम सुखके कारण द्वादशस्कंधात्मक श्रीमद्भागवत रसको पानकर ॥ १०२ ॥ जो नियमित होकर इस कथाको श्रवण करते और भक्ति प्रीतिसे शुद्ध

**रसप्रवाहसंस्थेन श्रीशुकेनेरिता कथा ॥ कंठे संबध्यते येन स वैकुंठप्रभुर्भवेत् ॥ १०१ ॥ इति च परमगुह्यं सर्वसिद्धांतसिद्धं सपदि निगदितं ते शास्त्रपुंजं विलोक्य ॥ जगति शुककथातो निर्मलं नास्ति किंचित्पिब परसुखहेतोर्द्वादशस्कन्धसारम् ॥ १०२ ॥ एतां यो नियततया शृणोति भक्त्या यश्चैनां कथयति शुद्धवैष्णवाग्रे ॥ तौ सम्यग्विधिकरणात्फलं लभेते याथार्थ्यान्नहि भुवने किमप्यसाध्यम् ॥ १०३ ॥ ॥ इति श्रीपाद्मे महापुराणे उत्तरखंडे श्रीमद्भागवतमाहात्म्ये श्रवणविधिकथनं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥ ॥ छ ॥ ॥ छ ॥**

वैष्णवोंके आगे सुनाते हैं वे वक्ता श्रोता सम्यक् विधान करनेसे सम्पूर्ण फलको प्राप्त होते हैं सत्य वचनसे संसारमें कोई वस्तुभी असाध्य नहीं है ॥ १०३ ॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीमद्भागवतमाहात्म्ये कान्यकुब्जवंशोद्भवसुखानंदमिश्रसूनुपण्डितज्वालाप्रसादकृतभाषाटीकायां श्रवणविधिकथनं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ शुभमस्तु ॥

कवित्त—नित्यप्रति प्रेम नेम यम व्रत धारकर राखिकै विश्वास सुनै कथा मन लायकै ॥ ताके सब पापके पहारहू विलाय जात होय सो पवित्र ब्रह्म तीर्थमें नहायके ॥
कैसोही हो कार्य अभिलाष हियेमाहिं धरो तुर्त होय सिद्ध सुख पाइये अघायकै ॥ कहै ज्वालाप्रसाद जो पाठ करै सदैवहू धर्म अर्थ काम मोक्ष लेवै सो बुलायकै ॥ १ ॥

दोहा—श्रीव्रजचन्द मुकुन्दको, ध्यान हृदयमें लाय। कियो महातमको तिलक, यदुपति रहैं सहाय ॥

एतच्छ्रीमद्भागवतमाहात्म्यं भाषाटीकासमेतं मुंबय्यां श्रीकृष्णदासात्मजेन खेमराजेन स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-यन्त्रालयेऽङ्कितम् ।
वैशाख कृष्ण शके १८३५, संवत् १९७०.

## श्रीभागवतस्थवृत्तलक्षणानि उवाचपरिगणनं ग्रंथसंख्यागणना च ।



॥ श्रीहरिः ॥ निगमकल्पतरोः० ॥ द्रुतविलंबितमाह नभौ भरौ ॥ जयजय जह्यजामजित० ॥ यह वेदस्तुतिमें नर्कुटक छंदहै ॥ ताको लक्षण ॥ यदि भवतो नजौ भजजला गुरु नर्कुटकम् ॥ वामबाहुकृतवामकपोलो०॥ इहां युगलगीतमें स्वागता छंदहै ॥ तस्य लक्षणम् ॥ स्वागतेति रनभाद्गुरुयुग्मम् ॥ जन्माद्यस्य यतो० ॥ यह शार्दूलविक्रीडित छंदहै ॥ तस्य ल० ॥ सूर्याश्वैर्मसजस्तताः सगुरवः शार्दूलविक्रीडितम् ॥ ॥ नृवाजिकांचनशिबिकाभिरच्युतं० ॥ यह रुचिरा छंदहै ॥ तस्य लक्षणम् ॥ जभौ सजौगिति रुचिरा चतुर्ग्रहैः ॥ चतुर्थमें दक्षयज्ञकी स्तुतिमें ॥ सदस्या ऊचुः॥ उत्पत्त्यध्वन्यशरण उरुक्लेशदुर्गेऽन्तकोग्र० ॥ यह मंदाक्रांता छंदहै ॥ तस्यलक्षणम् ॥ मंदाक्रांतांबुधिरसनगैर्मोभनौ तौगयुग्मम् ॥ रुद्र उवाच ॥ तववरदवरांह्वा० ॥ यह मालिनी छंदहै तल्लक्षणम् ॥ ननमयययुतेयं मालिनी भोगिलोकैः॥ पत्न्य ऊचुः ॥ यज्ञोयं तव यजनाय० ॥ यह प्रहर्षिणी छंदहै॥ तल्लक्षणम्॥आशाभिर्मनजरगाः प्रहर्षणीयम॥सिद्धा ऊचुः॥अयं त्वत्कथामृष्टपीयूषनद्याम्॥यह भुजंगप्रयात छंदहै ॥ तल्लक्षणम्॥भुजंगप्रयातं चतुर्भिर्यकारैः ॥ यजमान्युवाच ॥ स्वागतं ते प्रसीदेश तुभ्यं नमः०॥ यह स्रग्विणी छंदहै॥तल्लक्षणम्॥कीर्त्तितैषा चतूरेफिका स्रग्विणी॥लोकपाला ऊचुः ॥ दृष्टः किं नो दृग्भिरसद्ग्रहैस्त्वं यह वातोर्म्मी छंदहै॥ तल्लक्षणम् ॥ वातोर्म्मीयं गदिताम्भौतगौगः॥ब्राह्मणा ऊचुः॥त्वं क्रतुस्त्वं हविः०॥ यहभी स्रग्विणी छंदहै॥ योगेश्वरा ऊचुः॥जगदुद्भवस्थितिलयेषु०॥यह मंजुभाषिणी छंदहै॥तल्लक्षणम्॥सजसा जगौ च यदि मंजुभाषिणी ॥ गंधर्वाप्सरस ऊचुः॥अंशांशास्ते देवमरीच्यादय एते० ॥ यह मत्तमयूर छंदहै ॥ तल्लक्षणम् ॥ वेदैरंध्रैर्म्तौयसगा मत्तमयूरम् ॥ सप्तममें प्रह्लादचरित्र देवतानकी स्तुतिमें ॥ चारणा ऊचुः॥हरेतवांघ्रिपंकजम्०॥यह प्रमाणिका छंदहै॥तल्लक्षणम्॥ प्रमाणिका जरौलगौ॥ तीर्थचक्रे नृपाणां यदजनियदुषु०॥यह स्रग्धराछंदहै ॥ ताको लक्षण ॥ म्रभ्नैर्यानांत्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥ इति मतिरुपकल्पिता वितृष्णा० ॥ यह भीष्मजीकी स्तुति॥पुष्पिताग्रा छंदहै ताको लक्षण॥ अयुजि नयुगरेफतोयकारो युजि तु नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा॥ नायं देहो देहभाजां नृलोके०॥यह शालिनी छंदहै॥तल्लक्षणम्॥ मात्तौ गौ चेच्छालिनी वेदलोकैः॥इति छंदांसि॥ अथ उवाच॥ प्रथमस्कंधमें ॥ वेदव्यास०॥३॥सूत०॥३२॥ ऋषय०॥२॥शौनक॥६॥नारद॥३॥ अर्जुन०॥१॥भगवान्०॥२॥कुंत्युवाच ॥ १॥ भीष्म उवाच॥१॥ रजोवाच ॥३॥ ब्राह्मणा ऊचुः॥१॥युधिष्ठिर उ० ॥४॥ संजय० ॥१॥ धारण्युवा० ॥ १ ॥ धर्म उ०॥१॥ प्रथमस्कंधमें सब उवाच ६२ हैं॥ अथ द्वितीयस्कंधे ॥ शुकउ०॥८॥ राजोवा०॥३॥ शौनकउ०॥२॥सूत०॥४॥ नारद उ० ॥१॥ब्रह्मा उ०॥४॥भगवानु०॥२॥द्वितीयस्कंधमें सब उवाच २४हैं॥अथ तृतीयस्कंधमें॥शुक उ०॥१४॥रजोवा०॥२॥सूत उ०॥८॥विदुर०॥११॥

उद्धव ३ भगवान् २० मैत्रेय ४२ शौनक २ कुमाराः १ देवाः २ ऋषिरु० ४ ब्रह्मो० ८ मनु २ ऋषयः २ दिति ३ कश्यप २ मुनयः १ देवहूती ७ जीव १ ॥ तृतीयस्कंधमें सब उवाच १३४ हैं ॥ अथ चतुर्थस्कंधे ॥ मैत्रेय ६६ विदुर ९ शुक ३ अत्रि १ देवाः २ सती १ ऋषिरु० १ भगवान् ६ देवी १ ब्रह्मा ३ दक्ष २ महादेव १ राजो०५सूत २ ऋत्विजः १ सदस्याः १ रुद्र ३ भृगु १ इंद्र १ पत्न्यः १ ऋषयः २ सिद्धाः १ यजमानी१लोकपालाः १ योगेश्वर १ अग्नि १ ब्राह्मण १ पृथ्वी १ देव्यः १ राम २ प्रचेतस २ सुरुचि १ नारद १ ध्रुव ३ मुनयः२ मनु १ धनद १ सुनंदनंदौ १ अंग २ सदसस्पतयः १ वेन १ पृथु ४ प्रजा १ धरा १ सनत्कुमार १ ॥ चतुर्थस्कंधमें सब उवाच १५९ हैं ॥ अथ पंचमस्कंधमें राजो०६शुक२२ब्रह्मो १ भगवान् २ ऋषभदेव ३ ऋषिरु० ४ सहो १ ब्राह्मण ३ रहूगण १ भद्रश्रवस१ ॥ पंचमस्कंधमें ४२ हैं ॥ अथ षष्ठस्कंधे राजो० १० शुक ३९ बादरायणि६विष्णुदूताः २ ऋषिरु० ३ ब्रह्मो १ विश्वरूप १ देवा ३ यम १ सूत ३ प्रजापति १ भगवान् ३ दक्ष१वृत्र १ इंद्र १ परीक्षित् १ चित्रकेतु४अंगिरा२ पार्वती १ दिति २ कश्यप २ नारद २ जीव १ ॥ षष्ठस्कंधमें सब ९२ हैं॥अथ सप्तमस्कंधे ॥ राजो० २ शुक ३ नारद २८ युधिष्ठिर ६ ऋषि १ हिरण्यकशिपु ५ यम२ प्रह्लाद ८ ब्रह्मो ४ गुरु १ दैत्यपुत्रा१ इंद्र २ रुद्र १ विद्याधर १ सिद्धा १ पितरः १ ऋषयः १ नागा १ मनवः १ प्रजापतयः १ गंधर्वा १ चारणा १ किंपुरुषा १ वैतालिका १ किन्नरा १ विष्णुपार्षदा १ भगवान् ४ ब्राह्मण १ ॥ सप्तमस्कंधमें सब ८२ हैं ॥ अथ अष्टमस्कंधे ॥ राजो ७ ऋषि २ मनु १ शुक ४९ सूत ३ गजेंद्र १ गुरु १ भगवान् १२ ब्रह्मो ४ प्रजापति १ शिव २ बलि ६ विंध्यावली १ नारद १ बादरायणि १ अदिति३ कश्यप १ प्रह्लाद १ शुक्र १ ॥ अष्टमस्कंधमें ९९ हैं ॥ नवमस्कंधे ॥ राजो० ८ शुक ३१ सूत १ ब्रह्मा १ शंकर १ भगवान् २ बादरायणि ४ अंबरीष १ दुर्वासा १ अंशुमान १ ब्राह्मण १ देवा १ पुरूरवा १ उर्वशी २ ययाति १ यदु १ पूरु १ शकुंतला १ दुष्यंत १ ॥ नवमस्कंधमें सब ६१ हैं॥ अथ दशमस्कंधपूर्वार्द्धे ॥ राजो० १० शुक ९३ सूत ३ वसुदेव ५ देवकी १ भगवान् १५ नंद ३ नंदादय ऊचुः १ गर्ग २ नारद १ ब्रह्मा १ नागपत्न्यः १ काली १ ऋषि २ गोपा ऊ० १ यज्ञपत्न्यः १ इंद्र १ सुरभि १ बादरायणि ५ वरुण १ गोप्य ऊ० ६ सर्प १ अक्रूर ५ सैरंध्री१ चाणूर १ गुरु १ समुद्र १ उद्धव २ धृतराष्ट्र १ पूर्वार्द्धमें सब १६८ हैं ॥ अथ उत्तरार्द्धे ॥ शुक ७३ भगवान् २९ राजो० १४ मुचकुंद २ बादरायणि १२ रुक्मिणी ३ ब्राह्मण ३ रति १ युधिष्ठिर ३ कुन्ती १ वसुदेव ४ द्रौपदी १ सत्यभामा १ जांबवती १ भद्रा १ मित्रविंदा १ लक्ष्मणा २ कालिंदी २ महिष्यः २ मुनयः ३ सूत ३ देवकी १ बलि १ श्रुतदेव १ भूमि १ उषा १ चित्रलेखा १ ज्वर १ रुद्र १ नृग १ नारद ५ ऋषि ४ ऋषयः३ दूत १ उद्धव १ राजा १ सारथि १ अर्जुन १ परीक्षित् १ सनंदन १ श्रुतय ऊ० १ ॥ उत्तरार्द्धमें सब १९० हैं इति दशमः ॥ अथ एकादशस्कंधे॥बादरायणि २ राजो०७

शुक १२ वसुदेव १ नारद २ निमि ४ कवि १ हरि १ अंतरिक्ष १ प्रबुद्ध १ पिप्पलायन १ आविर्होत्र १ द्रुमिल १ चमस १ करभाजन १ देवा
ऊ० १ ब्रह्मा १ भगवान् ४४ उद्धव २३ यदु १ ब्राह्मण ४ पिंगला १ सनकादयः १ ऋषि १ द्विज १ ऐल १ एकादशमें सब ११६ हैं॥अथ द्वादशस्कं
धे ॥ शुक ५ राजो० २ सूत १८ शौनक ४ याज्ञवल्क्य १ मार्कंडेय ३ भगवान् ३ ऋषि ३ ॥ द्वादशमें ३७ हैं ॥ सब १२ स्कंधोका जोड़ १२६७ ॥
अथ स्तुतिर्लिख्यते ॥ प्रथमस्कंधमें अर्जुनस्तुति २ कुंतीस्तुति १ भीष्मस्तुति ३ ॥ द्वितीयमे तृतीयमें महदादिकस्तु० ४ ब्रह्मस्तुति ५ ऋषिस्तुति
वराहकी ६ देवस्तुति ब्रह्माकी ७ कुमारस्तुति ८ कर्दमस्तुति ९ जीवस्तुति १० देवहूतिस्तु० ११ ॥ चतुर्थमे नरनारायणस्तुति १२ शिवप्रार्थना
१३ दक्षसे क्षमाकराई १४ दक्षस्तुति विष्णुकी १५ ऋत्विज १६ सदस्य १७ रुद्र १८ भृगु १९ ब्रह्मा २० इंद्र २१ पत्नी २२ ऋषि २३ सिद्ध२४यज
मानी २५ लोकपाल २६ योगेश्वर २७ ब्रह्मा२८अग्नि २९ देवता ३० गंधर्वाप्सरा ३१ विद्याधर ३२ ब्राह्मण ३३ ध्रुवस्तु० ३४ पृथुस्तु० ३५ पृथ्वी
कृत पृथुस्तु० ३६ पृथुकृतविष्णुस्तव ३७ प्रजाकृतस्तुति पृथुकी ३८ प्रचेताकृत विष्णुस्तुति ३९ ॥ पंचममे ऋत्विग्जनकृत विष्णुस्तु० ४० भव
कर्तृक संकर्षणस्तु० ४१ भद्रश्रवःकर्तृकहयग्रीव० ४२ प्रह्लादकृत नृसिंहस्तुति ४३ लक्ष्मीकर्तृक भगवत्स्तु० ४४ सत्यव्रतकर्तृक मत्स्यस्तु० ४५
पृथ्वीकर्तृक वराहस्तु० ४६ हनुमत्कर्तृकरामस्तु० ४७ नारदकर्तृक नरनारायणस्तु० ४८ ॥ षष्ठस्कंधमें ॥ हंसगुह्यस्तव ४९ वृत्रदेवकर्तृक विष्णुस्तु०
५० पुनः देवकृत विष्णुस्तव ५१ चित्रकेतुकृतसंकर्षणस्तव ५२ ॥ सप्तमस्कंधमें ॥ हिरण्यकशिपुकर्तृक विष्णु ५३ ब्रह्मकर्तृकनृसिंहस्तव ५४ रुद्र
कर्तृकनृ० ५५ इंद्रकर्तृक० नृ०५६ ऋषिक० नृ० ५७ पितृक० नृ० ५८ सिद्धक० नृ० ५९ विद्याधरक० नृ० ६० नागकन्याक० नृ० ६१ मनुक० नृ०
६२ प्रजापतिक० नृ० ६३ गंधर्वक० नृ० ६४ चारणक० नृ० ६५ यमक० नृ० ६६ किंपुरुषक० नृ० ६७ वैतालिकक० नृ० ६८ किन्नर०नृ०६९
विष्णुपार्ष० नृ० ७० प्रह्लाद० नृ० ७१ पुनर्ब्रह्मक० नृ० ७२ ॥ अष्टममें ॥ मनुकृतविष्णुस्तव ७३ गजेंद्रकृतविष्णुस्तव ७४ देवकृ० वि०स्त० ७५ ब्रह्म
कृत वि० स्त० ७६ देवादिकृ०शिवस्त० ७७ शिवकृत० वि० स्त० ७८ अदितिकृत वि० स्त० ७९ ब्रह्मकृत विष्णु० स्त० ८० सत्यव्रतकृत०
वि० स्त० ८१ ॥ नवमस्कंधमें ॥ अंबरीषकृतसुदर्शनस्तव ८२ अंशुमत्कृतकपिलस्तुति ८३ ॥ दशममें पूर्वार्धमें ॥ गर्भस्तुति ८४ वसुदेवकृतस्तव ८५
देवकीक० स्तुति ८६ यमलार्जुन० स्तव ८७ ब्रह्मस्तुति ८८ नागपत्नी० स्तु० ८९ इंद्रकृ० स्तुति ९० नारदस्तु० ९१ अक्रूरस्तुति ९२ पुनःअक्रू
रस्तव ९३ ॥ उत्तरार्द्धमें ॥ मुचुकुंदस्तुति ९४ भूमि० स्तव० ९५ ज्वर० स्तव ९६ रुद्रस्तुति ९७ कौरवकृतबलदेवस्त० ९८ राजकृतस्तव ९९ बलिराज
कृ० स्त० १०० श्रुतदेवस्त० १०१ बहुलाश्व० स्तव १०२ देवस्तव १०३ ॥ एकादशमें ॥ देव० स्तव १०४ ॥ द्वादशमें मार्कंडेयस्तव १०५॥

जिला मथुरा, ग्राम गोवर्धननिवासी महाभारती—पंडित—गोवर्धनात्मजस्य आनन्दवल्लभस्य कृतिरियं परोपकाराय ।

## प्रथम स्कंध.

| अ | श्लो | अ | अ | श्लो | अ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २६ | २४ | ११ | ४६ | ८ |
| २ | ३६ | ८ | १२ | २९ | १६ |
| ३ | ४७ | ० | १३ | ५१ | २० |
| ४ | ३४ | ८ | १४ | ४६ | ० |
| ५ | ४१ | ४ | १५ | ६४ | २० |
| ६ | ४० | ० | १६ | ४१ | २० |
| ७ | ६० | २० | १७ | ४४ | २० |
| ८ | ५४ | २४ | १८ | ५६ | १६ |
| ९ | ५५ | ० | १९ | ५२ | ४ |
| १० | ३१ | २८ | समाप्तम् | | |

जोड प्रथमस्कंधको श्लोक ८८० ॥ अक्षर १४ ॥

## द्वितीयस्कंध.

| अ | श्लो | अ |
|---|---|---|
| १ | ४४ | २४ |
| २ | ५१ | १० |
| ३ | २८ | ० |
| ४ | ३० | १६ |
| ५ | ४३ | ० |
| ६ | ५९ | २४ |
| ७ | ८९ | १६ |
| ८ | २८ | १६ |
| ९ | ५२ | १२ |
| १० | ५२ | ० |

जोड द्वितीयस्कंधको श्लोक ४७० ॥ अक्षर २२ ॥

## तृतीयस्कंध

| अ | श्लो | अ | अ | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ८० | ० | ११ | ४२ | ८ | २१ | ६० | ० | ३१ | ५६ | २४ |
| २ | ३८ | २८ | १२ | ५७ | ० | २२ | ४१ | २८ | ३२ | ४४ | १६ |
| ३ | ३० | ० | १३ | ६२ | ८ | २३ | ६३ | १६ | ३३ | ४० | १६ |
| ४ | ३७ | १६ | १४ | ५७ | २८ | २४ | ४८ | ४ | | | |
| ५ | ५१ | १२ | १५ | ७५ | १६ | २५ | ४७ | २४ | | | |
| ६ | ४० | २८ | १६ | ४७ | ८ | २६ | ७३ | ० | | | |
| ७ | ४७ | ८ | १७ | ३५ | १६ | २७ | ३० | १२ | | | |
| ८ | ४५ | १६ | १८ | ३५ | १६ | २८ | ५७ | १६ | | | |
| ९ | ६२ | २४ | १९ | ४४ | ० | २९ | ४६ | ० | | | |
| १० | ३० | ० | २० | ५४ | २४ | ३० | ३४ | १६ | | | |

जोड तृतीयस्कंधको श्लो १६२२ ॥ अक्षर १२ ॥

## चतुर्थस्कंध.

| अ. | श्लो | अ | अ | श्लो | अ | अ | श्लो | अ | अ. | श्लो | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ६९ | ० | ११ | ४१ | ४ | २१ | ५४ | ० | ३१ | ३१ | ३० |
| २ | ३६ | १२ | १२ | ५६ | ८ | २२ | ७२ | ८ | | | |
| ३ | ३४ | ० | १३ | ६१ | ० | २३ | ४२ | १६ | | | |
| ४ | ४९ | १६ | १४ | ४७ | ० | २४ | ८५ | २४ | | | |
| ५ | ३२ | १२ | १५ | २६ | २० | २५ | ६४ | २८ | | | |
| ६ | ५९ | ० | १६ | २९ | ० | २६ | २४ | १६ | | | |
| ७ | ७९ | १६ | १७ | ४० | २ | २७ | ३१ | १६ | | | |
| ८ | ८७ | १२ | १८ | ३० | ० | २८ | ६५ | ० | | | |
| ९ | ७९ | १२ | १९ | ४३ | ८ | २९ | १३ | १२ | | | |
| १० | ३२ | ८ | २० | ४३ | २८ | ३० | ५४ | २० | | | |

जोड चतुर्थस्कंधको श्लोक १५९६ ॥ अक्षर ८ ॥

## पञ्चमस्कन्ध.

| अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ७९ | २४ | ११ | २३ | १२ | २१ | ३१ | ८ |
| २ | ४१ | २० | १२ | २२ | ० | २२ | ३५ | १४ |
| ३ | ३४ | ० | १३ | ३९ | ६ | २३ | २७ | १३ |
| ४ | ३४ | ० | १४ | ८० | २६ | २४ | ७२ | २१ |
| ५ | ६३ | ३ | १५ | २७ | ३ | २५ | ३२ | ७ |
| ६ | ६३ | २८ | १६ | ५१ | ३० | २६ | ९४ | २१ |
| ७ | ३० | १५ | १७ | ५० | ० | जोड पञ्चमस्कन्धको श्लोक १२६१ अक्षर ६ | | |
| ८ | ५३ | १८ | १८ | ६८ | ८ | | | |
| ९ | ५२ | २ | १९ | ५६ | ० | | | |
| १० | ४६ | २१ | २० | ८३ | २६ | | | |

## षष्ठस्कन्ध.

| अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ६९ | १२ | ११ | ३५ | १० |
| २ | ५१ | ० | १२ | ३८ | ८ |
| ३ | ४० | २८ | १३ | २५ | २८ |
| ४ | ६० | ० | १४ | ६७ | ० |
| ५ | ४४ | ० | १५ | २८ | २४ |
| ६ | ४५ | १६ | १६ | ७५ | ४ |
| ७ | ४० | ८ | १७ | ८३ | ० |
| ८ | ४८ | २६ | १८ | ७८ | १६ |
| ९ | ८० | ० | १९ | ३४ | ४ |
| १० | ३५ | २० | | | |

जोड षष्ठस्कन्धको श्लोक ९९३ ॥ अक्षर १७ ॥

## सप्तमस्कन्ध.

| अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ५१ | ८ | ११ | ३६ | १६ |
| २ | ६१ | २० | १२ | ३७ | १६ |
| ३ | ४० | १२ | १३ | ४६ | १६ |
| ४ | ५० | ० | १४ | ४२ | १६ |
| ५ | ५८ | १६ | १५ | ८५ | ० |
| ६ | ३५ | ८ | जोड सप्तमस्कन्धको श्लोक ८३० ॥ अक्षर ८॥ | | |
| ७ | ५६ | २४ | | | |
| ८ | ७६ | २० | | | |
| ९ | ८३ | ० | | | |
| १० | ७४ | २८ | | | |

## अष्टमस्कन्ध.

| अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३४ | १२ | ११ | ५१ | ८ | २१ | ३६ | २८ |
| २ | ३९ | २४ | १२ | ५६ | ४ | २२ | ४३ | १२ |
| ३ | ४३ | १६ | १३ | ३६ | ० | २३ | ३४ | २० |
| ४ | २८ | १२ | १४ | ११ | ० | २४ | ६७ | ४ |
| ५ | ५१ | २८ | १५ | ४० | १२ | जोड अष्टमस्कन्धको श्लोक ॥ १०४४ ॥ अक्षर ॥२२॥ | | |
| ६ | ९२ | २८ | १६ | ६३ | ० | | | |
| ७ | ५७ | २० | १७ | ३३ | १२ | | | |
| ८ | ५१ | १९ | १८ | ३९ | ० | | | |
| ९ | ३२ | १६ | १९ | ४६ | ८ | | | |
| १० | ६१ | २८ | २० | ४१ | २४ | | | |

## नवमस्कन्ध.

| अ | श्लो | अ | अ | श्लो | अ | अ | श्लो | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ४२ | ० | ११ | ३८ | १६ | २१ | ३७ | ८ |
| २ | ३६ | १६ | १२ | १६ | १६ | २२ | ४९ | १६ |
| ३ | ३८ | १६ | १३ | २७ | ० | २३ | ३९ | १६ |
| ४ | ७७ | २० | १४ | ५० | ० | २४ | ६९ | ८ |
| ५ | ३० | ४ | १५ | ४४ | १६ | | | |
| ६ | ५८ | २४ | १६ | ३७ | १६ | | | |
| ७ | २७ | ० | १७ | १८ | १६ | | | |
| ८ | ३३ | २० | १८ | ५१ | १६ | | | |
| ९ | ५० | १२ | १९ | २९ | २८ | | | |
| १० | ७१ | ४ | २० | ३९ | १६ | | | |

जोड नवमस्कन्धको

श्लोक १०१४ ॥ अक्षर ॥ १६ ॥

## दशमस्कन्ध

| अ | श्लो | अ | अ | श्लो | अ | अ | श्लो | अ | अ. | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. | अ | श्लो | अ. | अ | श्लो | अ | अ. | श्लो | अ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ७१ | १२ | ११ | ६२ | ० | २१ | ३१ | १३ | ३१ | २६ | २६ | ४१ | ५५ | २४ | ५१ | ६२ | १२ | ६१ | ४४ | १३ | ७१ | ५४ | २० |
| २ | ४३ | १६ | १२ | ५२ | २० | २२ | ४१ | ० | ३२ | २४ | २६ | ४२ | ४० | २४ | ५२ | ४९ | ८ | ६२ | ३४ | १६ | ७२ | ५४ | २४ |
| ३ | ५५ | २४ | १३ | ७३ | २० | २३ | ५४ | ० | ३३ | ४८ | २० | ४३ | ४२ | १६ | ५३ | ६२ | ० | ६३ | ५८ | ४ | ७३ | ३५ | १६ |
| ४ | ४७ | १६ | १४ | ८१ | १२ | २४ | ३८ | ० | ३४ | ३३ | ० | ४४ | ५५ | २० | ५४ | ६२ | १६ | ६४ | ४७ | ० | ७४ | ५५ | ८ |
| ५ | ३२ | २४ | १५ | ५८ | १६ | २५ | ३४ | ० | ३५ | ३५ | ० | ४५ | ५१ | १६ | ५५ | ४२ | ८ | ६५ | ३३ | ० | ७५ | ४५ | २४ |
| ६ | ४९ | १६ | १६ | ८४ | ८ | २६ | २६ | २८ | ३६ | ४१ | १६ | ४६ | ४९ | १२ | ५६ | ४६ | २४ | ६६ | ४८ | २२ | ७६ | ३३ | ० |
| ७ | ४४ | ६ | १७ | २६ | ० | २७ | ३१ | १४ | ३७ | ३९ | १६ | ४७ | ८३ | ० | ५७ | ४३ | ४ | ६७ | २८ | ० | ७७ | ४१ | १२ |
| ८ | ५९ | २० | १८ | ३५ | १६ | २८ | १७ | १६ | ३८ | ५२ | १२ | ४८ | ४३ | २८ | ५८ | ५९ | २४ | ६८ | ५३ | ८ | ७८ | ३५ | ० |
| ९ | २७ | २० | १९ | १६ | २४ | २९ | ६० | १६ | ३९ | ६४ | १६ | ४९ | ३१ | २४ | ५९ | ५० | ८ | ६९ | ५२ | ८ | ७९ | ३४ | १६ |
| १० | ४९ | १६ | २० | ४८ | ० | ३० | ५० | ० | ४० | ३२ | १२ | ५० | ६४ | ० | ६० | ७४ | ९ | ७० | ५४ | १६ | ८० | ४६ | २८ |

| दशमस्कन्ध. | | | | एकादशस्कन्ध. | | | | | | | | | | | | द्वादशस्कन्ध | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ. | श्लो | अ. | | अ. | श्लो | अ. | अ | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ | अ. | श्लो | अ | अ | श्लो | अ. | अ. | श्लो | अ. |
| ८१ | ५४ | २८ | जोड दशमस्कन्धको श्लोक ४२६९ ॥ अक्षर ॥ २७ ॥ | १ | २७ | २४ | ११ | ५० | १६ | २१ | ४३ | १२ | ३१ | ३१ | ८ | १ | ४२ | १६ | ११ | ५४ | ४ |
| ८२ | ५३ | २४ | | २ | ६१ | १० | १२ | २८ | ४ | २२ | ६३ | ६ | जोड एकादशस्कंधको श्लोक १४६७ ॥ अक्षर ॥२४॥ | | | २ | ४४ | १६ | १२ | ७६ | ४ |
| ८३ | ५१ | २८ | | ३ | ६० | १६ | १३ | ४६ | १२ | २३ | ६७ | १२ | | | | ३ | ५२ | २८ | १३ | २५ | १६ |
| ८४ | ७६ | २४ | | ४ | ३४ | १२ | १४ | ४७ | २० | २४ | २९ | ० | | | | ४ | ४६ | २८ | जोड द्वादशस्कंधको श्लोक ६०९ अक्षर २८ | | |
| ८५ | ६४ | ४ | | ५ | ५८ | ४ | १५ | ३६ | ० | २५ | ३६ | १६ | | | | ५ | १३ | १६ | | | |
| ८६ | ६२ | ० | | ६ | ६० | १२ | १६ | ४४ | २८ | २६ | ३५ | २८ | | | | ६ | ८८ | २४ | | | |
| ८७ | ८३ | १२ | | ७ | ७६ | २० | १७ | ५७ | १२ | २७ | ५५ | ० | | | | ७ | २५ | १६ | | | |
| ८८ | ४२ | ० | | ८ | ४४ | २३ | १८ | ४८ | १६ | २८ | ५१ | २० | | | | ८ | ५७ | १६ | | | |
| ८९ | ७२ | २० | | ९ | ३६ | १६ | १९ | ३७ | १२ | २९ | ५७ | ८ | | | | ९ | ३९ | २० | | | |
| ९० | ६० | १० | | १० | ३७ | १२ | २० | ३८ | ० | ३० | ५४ | २८ | | | | १० | ४२ | १६ | | | |

जोड संपूर्ण श्रीमद्भागवत द्वादशस्कंधको श्लोक १६००८ सोलह हजार आठ श्लोक हैं और उवाच श्लोक १२६७ मिलके १७२७५ हैं यह सख्या किसी ५५ पुस्तककी हैं. परंतु अन्यान्य अनेक पुस्तक संग्रह करके हमने महापरिश्रमसे पाठ पाठांतर जितने मिले वे सब मिलाये हैं. ऐसे मिलाकर बराबर १८००० संख्याका यह संपूर्ण ग्रंथ संपादन करके भाषाटीका सुधारके सप्तमावृत्ति छपाया है यह ग्रंथ सर्वांगपरमसुंदर साग्रहांनिस वाचकलोकोंको परिपूर्ण फलदेनेवाला है.

खेमराज श्रीकृष्णदास,

“श्रीवेङ्कटेश्वर” (स्टीम्) यन्त्रालयाध्यक्ष–मुंबई.

॥ अथ श्रीमद्भागवतं भाषाटीकायुतं सदृष्टान्तं प्रारभ्यते ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ ॥ सोरठा—ऋद्धिसिद्धिदातार, सिद्धिसदन वारणवदन ॥ सुमिरौं बारंबार, मदनकदनके लालको ॥१॥ गणपति कृपानिधान, देहु हर्षि वरदान म्वाहिं ॥ भाषातिलक प्रमान, वरणहुँ श्रीभागवतको ॥२॥ जयशिवआनँदकन्द, भूतनाथ भवभयहरण॥भक्तिविषयनिर्द्वन्द, गौरवर्ण मंगलकरण ॥३॥ हे व्रजचन्द मुकुन्द, व्रजभूषण दूषणहरण ॥ काटहु भवभयफन्द, चरणशरणलीआनकर ॥४॥ जयजयजयजगदेव, सेवत शेषमहेश अज ॥ महिमाअमितअभेव, वेदभेदजानतनहीं ॥५॥ देहु मोहिं वरदान, राधावर यह वर सदा ॥ प्रेमभरीमुसकान, नित चितमें खटकतरहै ॥ ६ ॥ मुहिचहियेकछुनाहिं, और वस्तुप्रभुजगतकी ॥ वसीरहैमनमाहिं, यहबांकी झांकी सदा ॥७॥ लिये लकुटियाहाथ, गायनकेपाछे फिरत ॥ ग्वालबाल लियेसाथ, मोरमुकुटशिरपरधरे ॥८॥ करमुरली उरमाल, शीशमुकुट कटिपीतपट ॥ याछबिसोंनँदलाल, बसहुहृदयममनिशिदिवस ॥ ९ ॥ गुरुप दरजधारिशीश, तिलकभागवतकोरचहुँ ॥ जोशुकदेवमुनीश,कह्योपरीक्षितनृपतिसों ॥ १० ॥ श्रीभगवत्कलावतार * श्रीवेदव्यासजीने अनेकपुराण और अनेकशास्त्र तथा महाभारतादिक प्रबन्ध किये, परन्तु चित्तको शान्ति न हुई और उन उन शास्त्रोंके कहेहुए सिद्धान्तोंमें अप्रसन्न हुए, भगवत्के अवतार श्रीनारदमुनिके उपदेशसे श्रीमद्भागवतशास्त्र रचा, जिसमें श्रीभगवत्हीके गुण वर्णन किये, उसके प्रारम्भमें विघ्नकी निवृत्ति और आनन्दकी सिद्धिके लिये श्रीभागवतके इष्टदेवका स्मरणरूप मंगलाचरण करते हैं। श्रीभगवान् व्यासजी, ग्रन्थके मंगलाचरणमें परमेश्वरका स्वरूपलक्षण और तटस्थलक्षणसे वर्णन करते हैं—प्रथम स्वरूपलक्षणको कहते हैं, जो परमेश्वर त्रिकालमें एकरस सत्यस्वरूप हैं, जिसमें मायाके सत, रज, तम, तीन गुण अपने (पंचभूत इन्द्रिय देवतारूप प्रपंच) कार्य सहित सर्वत्र मिथ्या भासते हैं, जिस अधिष्ठान ब्रह्मकी सत्यतासे

---

* **प्रश्न**—कवियोंने छोटेसे छोटे ग्रन्थ वनाये और वडे वडे ग्रन्थभी वनाये परन्तु मगलाचरणके दश दश पाच पाच श्लोक सवने कहे और व्यासजीनेभी छोटे २ ग्रन्थोमें मगलाचरणके श्लोक वनाये और वडे ग्रन्थोंमे तो देवी देवता सवही मनाये परन्तु श्रीमद्भागवत पुराणकी आदिमें गणेशकी वा गुरुकी वदनामें एक श्लोकभी नहीं लिखा केवल विना प्रीति ब्रह्मका ध्यान व्यासने दो श्लोकोंमें किया जो ब्रह्मका ध्यानभी दश वीस श्लोकोंमें प्रीतिसहित करते तो हमारे मनमे ऐसी शकाभी न होती, अव इस हमारी भारी शकाको निवारण करो कि मगलाचरण न होनेका क्या कारण है?।

**उत्तर**—जब वडे बुद्धिमान् व्यासजीने अठारह पुराण अनेक शास्त्र और इतिहास वनाये परन्तु उनके मनको सतोप न हुआ तव भगवान्के चारित्र गानेके लिये नारदमुनिने व्यासजीको उपदेश किया,उस समय हर्षरूप समुद्रमे व्यासजी मग्न होगये, जैसे कामी पुरुष सुदर स्त्रीको पाकर सुखी होताहै, वैसेही नारदमुनिकी आज्ञा पाकर व्यासजी सुखी हुए और श्रीमद्भागवतके वनानेकी इतनी शीघ्रता की कि, मगलाचरणका वनानाही भूलगये, आतुरतामे एक श्लोक अकेले ब्रह्मके ध्यानमें लिखदिया ।

असत्य प्रपंच सत्यकी समान दृष्टि आताहै इस कारण वह सब सत्य है जैसे किसीको रात्रिके समय ऊपरभूमिमें जलका भ्रम और थलका भ्रम होताहै और दिनमें मरु मरीचिकामें जल दृष्टि आता है जैसे कांचमें जलका भ्रम होताहै यह सब भ्रम अधिष्ठानकी सत्यतासे सत्यही दिखाई देतेहैं ऐसेही अधिष्ठान ब्रह्मकी सत्यतासे मिथ्या भी प्रपंच सत्यसम दीखता है अथवा ब्रह्मकी ही पारमार्थिकी सत्यता कथन करनेके हेतु प्रपंचको मिथ्याभाव वर्णन किया है "जिस ब्रह्ममें यह प्रपंच सर्व कालमें असत्यहै कभी सत् नहीं है" इसके कहनेसे ब्रह्ममें प्रपंचरूपी उपाधिका सम्बन्ध कहाहै उसकी निवृत्ति करते हैं, जिसने अपने तेजसे सर्व कालमें मायाके लक्षण कपट दूर किये हैं अन्धकारमें जो रस्सी पड़ी हो और उसमें किसीको सर्प प्रतीत हुआ सो वास्तवमें उस सर्प और रस्सीका कोई सम्बन्ध नहीं है, ऐसेही अधिष्ठान ब्रह्ममें अज्ञान अवस्थामें जो प्रपंच प्रतीत होताहै उसका ज्ञान अवस्थामें कुछभी सम्बन्ध नहीं, उस परमेश्वरका हम ध्यान करते हैं । अब तटस्थ लक्षणसे कहतेहैं जो इस विश्वका, उत्पत्ति, पालन, प्रलय करताहै जो घट

ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ अथ श्रीमद्भागवतं प्रारभ्यते ॥ जन्माद्यस्य यतोऽन्वयादितरतश्चार्थेष्वभिज्ञः स्वराट् तेने ब्रह्म हृदा य आदिकवये मुह्यंति यत्सूरयः ॥ तेजोवारिमृदां यथा विनिमयो यत्र त्रिसर्गोऽमृषा धाम्ना स्वेन सदा निरस्तकुहकं सत्यं परं धीमहि ॥ १ ॥

पटादिक पदार्थोंमें सत्य रूपसे व्यापक और अकार्य अथवा प्रपंचका सत्तारूप कारण है जैसे घटका कारण मृत्तिका और कुण्डलादिक आभूषणका कारण सुवर्ण है अथवा ब्रह्मका विश्व, मृत्तिकाका घट, सुवर्णका कुण्डल कार्य है, जो जिसका कार्य है वह उससे भिन्न नहीं । श्रुतिमें लिखाहै "यतो वेति" जिससे सम्पूर्ण जीव उत्पन्न होतेहैं और उत्पन्न हुएहैं, जिसके जिवाये जीतेहैं और प्रलयकालमें जिसमें समातेहैं और मुक्तिकालमें जिसमें प्रविष्ट होतेहैं और स्मृतिमें भी लिखाहै "यतः सर्वाणीति" युगकी आदिमें जिस ब्रह्मसे सब जीव उत्पन्न होते हैं और युगके अन्तमें सब उसीमें लय हो जातेहैं इत्यादिक । यदि कोई कहै कि, जगत्का कारण तो जड माया है उसका ध्यान करते हैं ? सो कहते हैं, हम सर्वज्ञ स्वतःसिद्ध ज्ञानवान् जिसने सबसे पूर्व ब्रह्माको उत्पन्न किया उसके हृदयमें वेदोंका प्रकाश किया जो सत्यस्वरूप है जिसकी सत्यतासे असत्य प्रपंच सत्यसा दीखताहै जो मायारूपी कपटजालसे दूर है उस परमेश्वरका ध्यान करते हैं ॥ १ ॥

इस श्रीमद्भागवतमें ईश्वराराधनाके वह धर्म वर्णन करतेहैं जिसमें मोक्ष पर्यंत फलचाहनारूप कपटका लेश नहीं इस कारण यह कर्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड, ज्ञानकाण्डविषयक शास्त्रोंसे श्रेष्ठ है अब अधिकारियोंकी श्रेष्ठता कहते हैं, जो मत्सर रहित कृपालु संत हैं, यहां कर्मकाण्डकी श्रेष्ठता कही, उनको परमार्थरूप वस्तु ( यहां द्रव्य गुणादिक वास्तव परमार्थ वस्तु नहीं कहे हैं ) जानने योग्य है, अथवा वस्तु जो ब्रह्म उसका अंश जीवहै और वस्तुकी शक्ति मायाहै यह तीनों ब्रह्मरूपहैं भिन्न नहीहैं यह विना यत्नही जाननेके योग्य है क्योंकि परम सुखदायक और अध्यात्म, अधिदैव, अधिभूत इन तीनों तापोंको जडसे उखाडनेहारा है ! ज्ञानकाण्डकी श्रेष्ठता दिखाकर अब कर्त्ताकी श्रेष्ठता दिखातेहैं, महामुनि नारायणने यह प्रथम संक्षेपसे रचाहै ( देवताकाण्डसे श्रेष्ठता दिखातेहैं ) और शास्त्रोंके साधनसे ईश्वरकी स्थिति शीघ्र हृदयमें नहीं होती और इसके श्रवण मात्रसेही ईश्वरकी स्थिति हृदयमें होतीहै इसलिये परमादर कर सेवनीय है ॥ २ ॥ जब परमादर सत्कारसे सेवन योग्य है तो यह कहतेहैं कि

**धर्मः प्रोज्झितकैतवोऽत्र परमो निर्मत्सराणां सतां वेद्यं वास्तवमत्र वस्तु शिवदं तापत्रयोन्मूलनम् ॥ श्रीमद्भागवते महामुनिकृते किं वा परैरीश्वरः सद्यो हृद्यवरुध्यतेऽत्र कृतिभिः शुश्रूषुभिस्तत्क्षणात् ॥ २ ॥ निगमकल्पतरोर्गलितं फलं शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम् ॥ पिबत भागवतं रसमालयं मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः ॥ ३ ॥**

'पान करो' अखिलकामनादायक वेदरूपी कल्पवृक्षका फल श्रीभागवत है ( जो मुझे स्वर्गसे नारदजीके द्वारा प्राप्त हुआ ) । मैंने अपने पुत्र शुकदेवजीके मुखमें धरा , शुकदेवजीके मुखसे निर्गत होनेसे अमृतके समान मीठे रससे युक्त होगया "लोकमें यह बात प्रसिद्धहै कि, जिस फलमें तोतेकी चोंच लगे है सो फल मीठा होवेहै" यहां शुकरूप श्रीव्यासनंदन शुकदेवकी चोंच लगनेसे उनके शिष्यरूप पत्तोंपर लुडकता हुवा धीरे धीरे पृथ्वीमें प्राप्त हुवा, आशय यह है कि, इतने ऊंचेसे गिरा और फूटा नहीं, रस वही है कि जिस रसके प्राप्त होनेसे जीवको परमानन्द प्राप्त हो, हे रसिकजनो ! रसजाननेवालो ! धन्य भाग्यहै तुम लोगोंका जो ऐसा अमृतरूपी फल पृथ्वीपर प्राप्त हुवा, यह अलभ्य लाभकी उक्तिहै, इसकारण इस भागवत फलको बारंबार पियो यह फल रसरूपी है इसमें छिलका और गुठली किंचिन्मात्रभी नहीं है केवल रसही रस भराहै, इसलिये पीनेको कहा, इसकारण श्रीमद्भागवत अमृतरूपी रसका पान जीवन्मुक्ति अवस्थामेंभी करना उचित है, स्वर्गादिक सुखके समान त्यागना नहीं है

सेवनही करने योग्यहै ॥ ३ ॥ इन तीन श्लोकोंमें श्रीमद्भागवतकी उत्तमता और श्रेष्ठता और गौरव दिखाकर अब सब शास्त्रशिरोमणि श्रीमद्भागवतके इष्टदेवताको स्मरण कर इस ग्रन्थका प्रारंभ करूंहूं। ब्रह्माजीका मनोमय चक्र कुंठितधार होकर गिरा उसी तीर्थका नाम नैमिष है यह कथा वायुपुराणमेंहै " एक समय बहुतसे ऋषि लोग ब्रह्माजीके पास गये और यह कहा कि, हे ब्रह्मन् ! हमको तपके योग्य कोई उत्तम तीर्थ बताओ कौनसा तीर्थ अत्यन्तपावन और पवित्रहै, ऋषि लोगोंका यह वचन सुन ब्रह्माजी बोले कि, हे ऋषिगण ! मैं मनोमय चक्र बनाकर छोड़ताहूं तुम सब इसके पीछे पीछे चले जाओ, जिस स्थानपर इस चक्रकी धार कुंठित होकर गिरपडे वह भूमि तपके योग्य जानलेना यह कह ब्रह्माजीने मनोमय चक्र छोडा। उसका प्रकाश मार्तण्डकी सदृश सम्पूर्ण ब्रह्मांडमें फैलगया, वह चक्र जिस स्थानपर गिरा उस स्थानका नाम उस दिनसे नैमिषारण्य विख्यात हुवा " और वाराहपुराणमें ऐसा लिखाहै कि, "किसी समय गौरवमुख ऋषिसे भगवानने कहाथा कि, हे गौरवमुख ! इस वनमें मैंने निमिषमात्र कालमें अनेक दानवोंकी सेनाका संहार कियाहै इसलिये इस वनका नाम नैमिषारण्य हुवा" ब्राह्मणोंको तपस्याके लिये यह भूमि परमोत्तम है। एक समय शौनकादि ८८००० अट्ठाशीसहस्र ऋषियोंने स्वर्गकी प्राप्तिके हेतु नैमिषारण्य क्षेत्रमें १०००० दशसहस्र वर्षतक यज्ञ करनेका संकल्प किया ॥ ४ ॥ एक दिन वह मुनि प्रातः काल उठ नित्यक्रिया कर जब नैमित्तिक अग्निहोत्र करचुके उसी समय व्यासजीके परम कृपापात्र सूतजी आपहुँचे, तब ऋषियोंने सूतजीको देख ब्रह्मासन बिछादिया, सूतजी सब ऋषिगणको प्रणाम कर उनकी आज्ञासे आसनपर बैठे और परस्पर कुशल क्षेम बूझचुके तब ऋषिलोग सूतजीसे बोले ॥ ५ ॥ कि, हे सूतजी ! हे निष्पाप ! सर्व शास्त्र पुराण इतिहास तुमने व्यासजी महाराजसे पढेहैं और देखेहैं ॥ ६ ॥ और ज्ञानियोंमें शिरोमणि श्रीव्यासजी महाराज जिन जिन शास्त्रोंको जानतेहैं और सगुण

नैमिशेऽनिमिषक्षेत्रे ऋषयः शौनकादयः ॥ सत्रं स्वर्गाय लोकाय सहस्रसममासत ॥ ४ ॥ त एकदा तु मुनयः प्रातर्हुतहुताग्नयः ॥ सत्कृतं सूतमासीनं पप्रच्छुरिदमादरात् ॥ ५ ॥ ऋषय ऊचुः ॥ त्वया खलु पुराणानि सेतिहासानि चानघ ॥ आख्यातान्यप्यधीतानि धर्मशास्त्राणि यान्युत ॥ ६ ॥ यानि वेदविदां श्रेष्ठो भगवान्बादरायणः ॥ अन्ये च मुनयः सूत परावरविदो विदुः ॥ ७ ॥

निर्गुण ब्रह्मके उपासक और भी जिन जिन शास्त्रोंको जानते हैं ॥७॥ हे सौम्य! हे सूतजी ! उन सब शास्त्रोंको गुरुकी कृपासे तुम यथार्थ जानतेहो क्योंकि निष्कपटप्रेमी शिष्यको गुरु गुप्तपदार्थको भी प्रगट कर देते हैं ॥८॥ हे आयुष्मन् ! उन सब शास्त्रोंका सिद्धान्त निश्चय कर सरल रीतिसे हमको उपदेश करो, जिस सिद्धान्तको जानिकै मुमुक्षु जीव सुगमसे साधन कर मोक्षके भागी हों ॥९॥ इस कलियुगमें प्रथम तो जीवोंकी आयुही अल्प है, दूसरे आलसी, तीसरे मन्दबुद्धि और मन्दभागी, चौथे विघ्नोंसे व्याकुल, पांचवें रोगग्रसित हैं ॥ १० ॥ हे सूतजी ! बहुतसे शास्त्रोंके सुननेसेही फलकी सिद्धि नहीं होती क्योंकि विभागपूर्वक सुननेके योग्य सैकडों शास्त्र हैं,इस कारण हे साधो ! सब साधनोंमें सारभूत जो सिद्धान्त

वेत्थ त्वं सौम्य तत्सर्वं तत्त्वतस्तदनुग्रहात् ॥ ब्रूयुः स्निग्धस्य शिष्यस्य गुरवो गुह्यमप्युत ॥ ८ ॥ तत्रतत्रांजसाऽऽयुष्मन्भवता यद्विनिश्चितम् ॥ पुंसामेकांततःश्रेयस्तन्नः शंसितुमर्हसि ॥ ९ ॥ प्रायेणाल्पायुषः सभ्य कलावस्मिन्युगे जनाः ॥ मंदाः सुमंदमतयो मंदभाग्या ह्युपद्रुताः ॥ १० ॥ भूरीणि भूरिकर्माणि श्रोतव्यानि विभागशः ॥ अतः साधोऽत्र यत्सारं समुद्धृत्य मनीषया ॥ ब्रूहि नः श्रद्दधानानां येनाऽऽत्मा संप्रसीदति ॥ ११ ॥ सूत जानासि भद्रं ते भगवान्सात्वतां पतिः ॥ देवक्यां वसुदेवस्य जातो यस्य चिकीर्षया ॥ १२ ॥ तन्नः शुश्रूषमाणानामर्हस्यंगाऽनुवर्णितुम् ॥ यस्याऽवतारो भूतानां क्षेमाय च भवाय च ॥१३॥ आपन्नः संसृतिं घोरां यन्नाम विवशो गृणन् ॥ ततः सद्यो विमुच्येत यद्बिभेति स्वयं भयम्॥१४॥ यत्पादसंश्रयाः सूत मुनयः प्रशमायनाः ॥ सद्यः पुनंत्युपस्पृष्टाः स्वर्धुन्यापोऽनुसेवया॥१५॥

होय उसे अपनी बुद्धिसे निश्चय करके हम लोगोको उपदेश करो जिससे हम श्रद्धालुओंकी बुद्धि शांत होय ( यह शौनकका पहिला प्रश्न हुवा ) ॥ ॥ ११ ॥ हे सूतजी ! तुम्हारा कल्याण हो, यह तुम जानते हो भगवान् वसुदेवजीकी स्त्री देवकीके पुत्र किस कार्य करनेके लिये हुए थे ॥१२ ॥ हे अंग सूतजी ! जिनका साधारण अवतार प्राणियोंके कल्याण और समृद्धिके हेतु होता है उनके चरित्र वर्णन कीजिये ॥ १३ ॥ पराधीन जीवभी जिसके नाम स्मरण कर संसारके बन्धनसे छूट तुरन्त मुक्ति पाते हैं और जिनसे भय भी भयभीत है ॥ १४ ॥ उन भगवान्के चरणारविंदोंके आश्रयी

शान्त मार्गमें निपुण मुनि संगतिमात्रसे ही जीवको पवित्र कर देतेहैं और गंगाजीका जल तौ बहुत दिनों सेवा करो तब पवित्र करता है ॥ १५ ॥ साधारण भी जिनके कर्मोंको गाकर पुण्यश्लोक कहाये उन भगवान्के कलिमलनाशक यशको अंतःकरणकी शुद्धि चाहनेवाला कौन नहीं सुनैगा ( यह दूसरा प्रश्न समाप्त हुवा ) ॥ १६ ॥ नारदादि मुनियोंने जो भगवान्के उदारकर्म गाए उन गुणोंके सुननेके श्रद्धावान् हम हैं सो कृपा करके हमें सुनाओ, जो लीलासे ब्रह्मा रुद्रादिक मूर्तिधारण करतेहैं ( यह तीसरा प्रश्न समाप्त हुवा ) ॥ १७ ॥ हे बुद्धिमन् ! जो परमेश्वर अपनी माया करके यथेष्ट लीला अवतारोंको धारण करैं हैं, उनकी मनोहर कथा कृपाकरके हमें सुनाओ ॥ १८ ॥ हे सूतजी ! उस परमेश्वरकी महिमा और उनके

को वा भगवतस्तस्य पुण्यश्लोकेड्यकर्मणः ॥ शुद्धिकामो न शृणुयाद्यशः कलिमलापहम् ॥ १६ ॥ तस्य कर्माण्युदाराणि परिगीतानि सूरिभिः ॥ ब्रूहि नः श्रद्दधानानां लीलया दधतः कलाः ॥ १७ ॥ अथाऽऽख्याहि हरेर्धीमन्नवतारकथाः शुभाः ॥ लीला विदधतः स्वैरमीश्वरस्याऽऽत्ममायया ॥१८॥ वयं तु न वितृप्याम उत्तमश्लोकविक्रमे ॥ यच्छृण्वतां रसज्ञानां स्वादुस्वादु पदेपदे ॥ १९ ॥ कृतवान्किल वीर्याणि सह रामेण केशवः ॥ अतिमर्त्यानि भगवान्गूढः कपटमानुषः ॥ २० ॥ कलिमागतमाज्ञाय क्षेत्रेऽस्मिन्वैष्णवे वयम् ॥ आसीना दीर्घसत्रेण कथायां सक्षणा हरेः ॥ २१ ॥ त्वं नः संदर्शितो धात्रा दुस्तरं निस्तितीर्षताम् ॥ कलिं सत्त्वहरं पुंसां कर्णधार इवार्णवम् ॥ २२ ॥

पराक्रमोंको सुनते सुनते हमारी तृप्ति नहीं होती, क्योंकि रसिकोंको भगवान्का यश पद पदपै स्वादसे अधिक स्वादिष्ट लगता है, भगवत्का यश अनेक प्रकार स्वादसे पूरित है ( यह चौथा प्रश्न हुआ ) ॥ १९ ॥ श्रीबलरामके साथ श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्दन गोवर्द्धनोद्धारणादिक जो मनुष्योंसे दुःसाध्य कर्म कपटसे मनुष्य रूप धरकै किये सो कहो ॥ २० ॥ महाघोर कलियुगको आता जान इसके डरसे वैकुण्ठके जानेकी इच्छा करकै हम इस नैमिषारण्य वैष्णव क्षेत्रमें एक सहस्र वर्षका संकल्प कर श्रीभगवान्के गुणानुवाद सुननेको बैठे हैं ॥ २१ ॥ हे सूतजी ! इस समय आपका दर्शन भगवत्की कृपासेही हमको हुआ है, क्योंकि अति धैर्यवानोंके धैर्यरूपी सेतुके तोड़नेवाले महा कराल

कलिकाल रूप समुद्रके तरनेकी इच्छा जैसे हमको हुई उसी समय आपका दर्शन हुवा, जैसे समुद्र पार करनेको जहाज सहित मल्लाह आजाय ( यह पांचवां प्रश्न समाप्त हुवा ) ॥२२॥ धर्मके कवचवत् रक्षक ब्रह्मण्य योगेश्वरोंके ईश्वर श्रीकृष्ण भगवान् अपने निज परमधामको सिधाये तब धर्म किसकी शरणमें रहा? (यह छठा प्रश्न समाप्त हुवा) ॥२३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे पापाटीकायां नैमिपारण्योपाख्यानवर्णनं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥ दोहा–इसद्वितीयअध्यायमें, शुकवनकीन्हप्रवेश ॥ जैसे आये निजभवन, नारदके उपदेश ॥१॥ *श्रीवेदव्यासजी बोले कि शौनकादिक ऋषियोका प्रश्न सुनकर, रोमहर्षणके पुत्र उग्रश्रवा उसके वचनकी प्रशंसा करके उत्तर देनेको प्रस्तुत हुए ॥१॥ सूतजी बोले कि, जो

ब्रूहि योगेश्वरे कृष्णे ब्रह्मण्ये धर्मवर्मणि ॥ स्वां काष्ठामधुनोपेते धर्मः कं शरणं गतः ॥ २३॥ इति श्रीभागवते प्रथमस्कंधे प्रथमोऽध्यायः ॥१॥ छ ॥ व्यास उवाच ॥ इतिसंप्रश्नसंहृष्टो विप्राणां रौमहर्षणिः ॥ प्रतिपूज्य वचस्तेषां प्रवक्तुमुपचक्रमे ॥ १ ॥ सूत उवाच ॥ यं प्रव्रजंतमनुपेतमपेतकृत्यं द्वैपायनो विरहकातर आजुहाव ॥ पुत्रेतितन्मयतया तरवोऽभिनेदुस्तं सर्वभूतहृदयं मुनिमानतोऽस्मि ॥ २ ॥ यः स्वानुभावमखिलश्रुतिसारमेकमध्यात्मदीपमतितितीर्षतां तमोंधम् ॥ संसारिणां करुणयाऽह पुराणगुह्यं तं व्याससूनुमुपयामि गुरुं मुनीनाम् ॥ ३ ॥

जन्मलेतेही कर्ममार्गको त्याग संन्यास लेकर वनको चले और व्यासजी उन शुकदेवके विरहमें व्याकुल हो पुत्र! पुत्र!! पुकारते उनके पीछे हुए, तब पिताके मोह दूर करनेको वृक्षरूप बनके उत्तर दिया और उनका स्नेह दूर किया, जो सब जीवोंके हृदयमें योग बलसे प्रवेश किये हैं, ऐसे शुकदेवजीको बारम्बार नमस्कार करूंहूं ॥ २ ॥ जिसमें अपना प्रभाव और सब श्रुतियोंका सार, एक अध्यात्म विद्याका साक्षात् दीपक संसारको तरनेकी इच्छा करनेवाले जीवों पर कृपा करकै जो शुकदेवजीने गोप्य पुराण कहाहै, उन व्यास पुत्रकी हम शरणहैं ॥ ३ ॥

---

* शंका–प्रथम स्कन्ध पहिले अध्यायके आरम्भमे "व्यास उवाच" क्यों नहीं लिखा? फिर दूसरे अध्यायके प्रारम्भमें व्यास उवाच क्यों लिखा?

उत्तर–व्यासजीने बडे हर्षसे श्रीमद्भागवतके बनानेका प्रारम्भ किया परन्तु शीघ्रतामें अपने नामके लिखनेका ध्यान नहीं रहा, पीछे जब व्यासको ध्यान आया तो दूसरे अध्यायके आदिमें अपना नाम लिखा कि, व्यास उवाच ॥

नारायण नर नरोत्तम देवी सरस्वती और व्यासजीको नमस्कार करके जयरूप ग्रन्थका वर्णन करताहूं॥४॥हे मुनियो!आपने बहुत अच्छा प्रश्न किया सब लोकका मंगलदायक श्रीकृष्णचन्द्र व्रजनायकका जो वृत्तान्त बूझा यह सब शास्त्रोंका सार है और इस असार संसारसे उद्धार करने वालाहै और आत्माको प्रसन्न करताहै। धर्म दोप्रकारका है,प्रवृत्तिमार्ग और निवृत्तिमार्ग,स्वर्गादिकके लिये जो किया जाय वह धर्म प्रवृत्तिमार्ग है और श्रवण, आदर आदिक जो लक्षणा भक्तिहै,सो निवृत्तिमार्ग है,वह मुक्तिदायकहै सोई पुरुषोंका परमधर्महै॥५॥जिससेनारायणमें फलरहित,विघ्न रहित,भक्ति होय उससे

नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् ॥ देवीं सरस्वतीं व्यासं ततो जयमुदीरयेत् ॥ ४ ॥ मुनयः साधु पृष्टोऽहं भवद्भिर्लोकमंगलम् ॥ यत्कृतः कृष्णसंप्रश्नो येनाऽऽत्मा संप्रसीदति ॥ ५ ॥ स वै पुंसां परो धर्मो यतो भक्तिरधोक्षजे ॥ अहैतुक्यप्रतिहता ययाऽऽत्मा संप्रसीदति ॥ ६ ॥ वासुदेवे भगवति भक्तियोगः प्रयोजितः ॥ जनयत्याशु वैराग्यं ज्ञानं यत्तदहैतुकम् ॥ ७ ॥ धर्मः स्वनुष्ठितः पुंसां विष्वक्सेनकथासु यः ॥ नोत्पादयेद्यदि रतिं श्रम एव हि केवलम् ॥ ८ ॥ धर्मस्य ह्यापवर्ग्यस्य नार्थोऽर्थायोपकल्पते ॥ नार्थस्य धर्मैकांतस्य कामो लाभाय हि स्मृतः ॥९ ॥ कामस्य नेंद्रियप्रीतिर्लाभो जीवेत यावता ॥ जीवस्य तत्त्वजिज्ञासा नार्थो यश्चेह कर्मभिः ॥ १० ॥ वदंति तत्तत्त्वविदस्तत्त्वं यज्ज्ञानमद्वयम् ॥ ब्रह्मेति परमात्मेति भगवानिति शब्द्यते ॥ ११ ॥

जीवात्मा अत्यन्त प्रसन्न होताहै॥६॥वासुदेव भगवान्में भक्तियोग करै तो शीघ्र ज्ञान और वैराग्य उपनिषद्का उत्पन्नहोताहै॥७॥अच्छा अनुष्ठान करा हुवा धर्म मनुष्योंको विष्वक्सेन भगवान्की कथामें जो प्रीति न करावै तो वह केवल श्रमहीहै ॥८॥ मोक्षपर्यन्त धर्म फलप्राप्त होनेसे प्रयोजननहींहै और धर्मके योग्य धन व्ययकरना उसका फल कामलाभके लियेनहींहै,धन धर्मका फल मोक्षहै॥९॥कामको विषय भोगकर इन्द्रियोंसे प्रीति लाभ नहीं होती इससे जबतकजीवितरहै तबतक यह जीवतत्त्वके जाननेकी इच्छाकरताहै,कर्मका फल स्वर्गादि नहींहै मोक्षप्राप्ति फलहै ॥१०॥ तत्त्ववेत्ता जो अद्वितीय

ज्ञान कहतेहैं उसीको उपनिषद् ब्रह्म कहैं हैं परमात्मा कहैं हैं, भगवान् कहैं हैं॥ ११॥ मुनिजन उस ब्रह्ममें ज्ञान वैराग्य युक्त भक्ति श्रद्धासे वेदान्त सुनकर आत्मामें आत्माका दर्शन करतेहैं ॥ १२ ॥ हे ऋषियो ! इससे वर्णाश्रमके विभागसे सुन्दर अनुष्ठित धर्मकी यही सिद्धि है कि परमेश्वरका प्रसन्नकरना यही मनुष्योके योग्य है ॥ १३ ॥ इस कारण एकाग्रमनसे भगवान् सात्त्वतपतिका श्रवण, कीर्तन, ध्यान, पूजन करना योग्य है ॥ १४ ॥ जिस भगवान्का ध्यानरूप खड्ग लेकर कर्मरूप ग्रन्थिके बन्धनका विद्वान् ( पण्डित ) खण्डन करतेहैं, उनकी कथामें कौन प्रीति नहीं करैगा ॥ १५ ॥

तच्छ्रद्दधाना मुनयो ज्ञानवैराग्ययुक्तया ॥ पश्यंत्यात्मनि चात्मानं भक्त्या श्रुतगृहीतया ॥ १२ ॥ अतः पुंभिर्द्विजश्रेष्ठा वर्णाश्रमविभागशः ॥ स्वनुष्ठितस्य धर्मस्य संसिद्धिर्हरितोषणम् ॥ १३ ॥ तस्मादेकेन मनसा भगवान्सात्वतां पतिः ॥ श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च ध्येयः पूज्यश्च नित्यदा ॥ १४ ॥ यदनुध्याऽसिना युक्ताः कर्मग्रंथिनिबंधनम् ॥ छिंदंति कोविदास्तस्य को न कुर्यात्कथारतिम् ॥ १५ ॥ शुश्रूषोः श्रद्दधानस्य वासुदेवकथारुचिः ॥ स्यान्महत्सेवया विप्राः पुण्यतीर्थनिषेवणात् ॥ १६ ॥ शृण्वतां स्वकथां कृष्णः पुण्यश्रवणकीर्तनः ॥ हृद्यंतःस्थो ह्यभद्राणि विधुनोति सुहृत्सताम् ॥१७॥ नष्टप्रायेष्वभद्रेषु नित्यं भागवतसेवया ॥ भगवत्युत्तमश्लोके भक्तिर्भवति नैष्ठिकी ॥१८॥ तदा रजस्तमोभावाः कामलोभादयश्च ये ॥ चेत एतैरनाविद्धं स्थितं सत्त्वे प्रसीदति ॥ १९ ॥ एवं प्रसन्नमनसो भगवद्भक्तियोगतः ॥ भगवत्तत्त्वविज्ञानं मुक्तसंगस्य जायते ॥ २० ॥

हे द्विजो! वासुदेव भगवान्की कथामें सुननेवाले श्रद्धालुकी रुचि महात्मा लोगोंकी सेवा करनेसे और पुण्यतीर्थ की सेवासे होतीहै॥ १६॥ सत्य पुरुषोंके मित्र पुण्यरूप श्रवण, कीर्तन करनेयोग्य श्रीकृष्ण अपनी कथा सुननेवाले सज्जनोंके हृदयमें वास कर सब अमंगल नाश करतेहैं॥ १७॥ जब नित्यप्रति भगवान्की सेवा करनेसे अमंगल नष्ट होगये तब भगवान् वासुदेवमें फलानुसन्धान रहित निष्काम भक्ति उत्पन्न होतीहै ॥ १८ ॥ जब रज, तम, भाव कामादि लोभादिकसे जिनका मन बींधा नहीं उनका मन सतोगुणमें स्थित होकर प्रसन्न होताहै॥ १९ ॥ भगवान्के भक्तियोगसे जिसका मन प्रसन्न है उसको भगवान्के तत्त्वका ज्ञान मुक्तसंग होनेसे होताहै ॥ २० ॥

जीव जब अपनेही रूपमें परमात्माका दर्शन करताहै तब उसके हृदयकी ग्रन्थि खुल जातीहै और सब संशय मिट जातेहैं, सब कर्मोका क्षय होजाता है ॥ २१ ॥ इस कारण सज्जन पुरुष मनको शुद्धकरनेवाली भक्ति नित्य वासुदेव भगवान्में करतेहैं॥२२॥सत्त्व, रज, तम यह तीनों मायाके गुण हैं उन तीनों गुणोंसे मिलाहुवा परम पुरुष एक इस विश्वकी उत्पत्ति, पालन,नाशके लिये,ब्रह्मा,विष्णु, महेश यह संज्ञा धारण करतेहैं परन्तु इन तीनोंमें कल्याणके और शुभ फलके दाता वासुदेव ही हैं ॥ २३ ॥ पृथ्वीके विकारसे काठमें धुआँ होताहै, जिससे वेदत्रयीप्रतिपाद्य कर्मसाधक अग्नि होताहै इसी प्रकार तमसे रज रजसे सत्त्वगुण बढके ब्रह्मका दर्शन होताहै ॥ २४ ॥ इस कारणसे पहिले विशुद्ध सत्त्वमूर्ति इन्द्रियोंसे परे भगवान्को

भिद्यते हृदयग्रंथिश्छिद्यंते सर्वसंशयाः ॥ क्षीयंते चास्य कर्माणि दृष्ट एवात्मनीश्वरे ॥ २१ ॥ अतो वै कवयो नित्यं भक्तिं परमया मुदा ॥ वासुदेवे भगवति कुर्वंत्याऽऽत्मप्रसादिनीम् ॥ २२ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति प्रकृतेर्गुणास्तैर्युक्तः परः पुरुष एक इहाऽस्य धत्ते ॥ स्थित्यादये हरिविरिंचिहरेति संज्ञाः श्रेयांसि तत्र खलु सत्त्वतनोर्नृणां स्युः ॥ २३ ॥ पार्थिवाद्दारुणो धूमस्तस्मादग्निस्त्रयीमयः ॥ तमसस्तु रजस्तस्मात्सत्त्वं यद्ब्रह्मदर्शनम् ॥ २४ ॥ भेजिरे मुनयोऽथाग्रे भगवंतमधोक्षजम् ॥ सत्त्वं विशुद्धं क्षेमाय कल्पंते येऽनु तानिह ॥ २५ ॥ मुमुक्षवो घोररूपान्हित्वा भूतपतीनथ ॥ नारायणकलाः शांता भजंति ह्यनसूयवः ॥ २६ ॥ रजस्तमः प्रकृतयः समशीला भजंति वै ॥ पितृभूतप्रजेशादीञ्छ्रियैश्वर्यप्रजेप्सवः ॥ २७ ॥ वासुदेवपरा वेदा वासुदेवपरा मखाः ॥ वासुदेवपरा योगा वासुदेवपराः क्रियाः ॥ २८ ॥

कल्याणके हेतु मुनीश्वर लोग भजतेथे, अबभी जो उनके पीछे इसप्रकार भजें हैं वह जीव इस संसारमे परमानन्द पाते हैं ॥ २५ ॥ इसकारण मुक्तिके चाहनेवाले घोररूप भूतपतियोंको त्याग कर निन्दाको छोड़ शान्तरूप नारायणकी कलाको भजैहैं ॥ २६ ॥ राजसी तामसी स्वभाववाले और सामान्य शीलवाले, पितर, भूत, प्रेत, प्रजाके अधीश्वरोंको लक्ष्मी, ऐश्वर्य, पुत्रके लिये पूजते हैं ॥ २७ सब शास्त्रोंका सार यही है कि, मोक्षके लिये मोक्षदाता वासुदेवका भजन करै, वेदभी वासुदेवकाही वर्णन करते हैं और यज्ञभी वासुदेवको कहैं हैं, योगभी वासुदेवको

कहैं हैं सब क्रिया वासुदेवका प्रतिपादन करैं हैं ॥२८॥ ज्ञानभी वासुदेवको कहैं हैं,तपभी वासुदेवको कहैं हैं, सब धर्म वासुदेवहीका वर्णन करैं हैं, गति सब वासुदेवहीको कहैं हैं ॥ २९ ॥ उस भगवान्ने अपनी मायासे पहिले इस विश्वको रचा, सत् असत् रूप गुणमयी मायासे आप समर्थहैं ॥ ३० ॥ उस मायाके गुणोंमें गुणवान्की भांति विज्ञानसे अधिक बढकर भीतर प्रवेश कर प्रकाश करैं हैं ॥३१॥ जैसे अपने उत्पत्तिस्थान काष्ठमेंही अग्नि अनेक भांतिसे प्रकाश करैहै ऐसेही विश्वात्मा पुरुष सब भूतोंमें नाना रूपसे प्रकाश करताहै॥३२॥ वह परमेश्वर गुणमय भूत सूक्ष्म इन्द्रिय आत्माके भावसे अपने रचेहुए पंचभूतोंमें उन गुणोंको भोगैहै ॥३३॥ वह वासुदेव भगवान् जगत्कर्ता संसारको सत्त्वगुणसे पालन करैहै, देव, पक्षी मनुष्यादिमें लीला

वासुदेवपरं ज्ञानं वासुदेवपरं तपः ॥ वासुदेवपरो धर्मो वासुदेवपरा गतिः ॥२९॥ स एवेदं ससर्जाग्रे भगवानात्ममायया ॥ सदसद्रूपया चासौ गुणमय्याऽगुणो विभुः ॥३०॥ तया विलसितेष्वेषु गुणेषु गुणवानिव ॥ अंतःप्रविष्ट आभाति विज्ञानेन विजृंभितः ॥ ३१ ॥ यथा ह्यवहितो वह्निर्दारुष्वेकः स्वयोनिषु ॥ नानेव भाति विश्वात्मा भूतेषु च तथा पुमान् ॥३२॥ असौ गुणमयैर्भावैर्भूतसूक्ष्मेंद्रियात्मभिः ॥ स्वनिर्मितेषु निर्विष्टो भुंक्ते भूतेषु तद्गुणान् ॥ ३३ ॥ भावयत्येष सत्त्वेन लोकान्वै लोकभावनः ॥ लीलावतारानुरतो देवतिर्यङ्नरादिषु ॥३४॥ इति श्रीभागवते प्रथमस्कंधे द्वितीयोऽध्यायः ॥ ॥ २ ॥ सूत उवाच ॥ ॥ जगृहे पौरुषं रूपं भगवान्महदादिभिः ॥ संभूतं षोडशकलमादौ लोकसिसृक्षया ॥ १ ॥

वतार धारण करैहै॥३४॥इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां भगवद्गुणानुवादवर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः॥२॥दोहा–परब्रह्मअवतार जों, धरे चार अरु वीस ॥ सो वरणौ अब चरित सब, सुनिये कथा ऋषीश ॥ १ ॥ ❀ सूतजी बोले कि, हे शौनक ऋषि इस अध्यायमें चौवीस

* शंका–सनकादिकोंने सूतजीसे श्रीकृष्णके अवतारकी कथा बूझीथी सूतने श्रीकृष्णके अवतारकी कथाको छोडकर आदिसे भगवान्के सब अवतारोंकी कथा क्यों वर्णन की बडे सन्देहकी बात है !

उत्तर–श्रीकृष्णके चरित्र दो प्रकारके ससारमें देख पडतेहैं, सत्सग करनेवाले मनुष्य तो श्रीकृष्णके चरित्रको मोक्षरूप मानेंगे और मूर्खलोग श्रीकृष्णके चरित्रको विषयका समुद्ररूप मानेंगे और युगयुगमें श्रीकृष्णका चरित्र बहुत विस्तारसे लिखाहै, यह विचार किया कि सनकादिक तो परमहस हैं श्रीकृष्णके चरित्रोंको सुनके मोक्षरूप मानेंगे, परन्तु पहिले कृष्णचरित्रको मूर्खलोग सुनेंगे तो वह मूर्खलोग उसको मोक्षरूप नहीं समझेंगे, उसको जारसुख मानकर श्रीकृष्णकी नाईं परस्त्रियोंसे क्रीडा करेंगे और रौरव नरकमें पडेंगे, पहिले श्रीकृष्णका अमृतरूप चरित्र जो वर्णन करेगे तो मूर्खलोग कृष्णके चरित्ररूप अमृतको अमृत नहीं जानेंगे विषयरूपी समुद्र समझकर उसमें डूब मरेंगे और जो पहिले और और अवतारोंके चरित्र वर्णन करेंगे तो उन चरित्रोको धीरे धीरे सुनकर मूर्खभी ज्ञानी होजावेंगे और पीछेसे श्रीकृष्णके चरित्रोंको सुनेंगे तो भ्रम नहीं करेंगे, मोक्षरूप मानेंगे, इसलिय प्रथम कृष्णका चरित्र सूतजीने वर्णन नहीं किया ।

२

अवतारोंकी कथा है, पुरुष अवतार हुआ, भगवान्‌ने महत्तत्त्व आदिले पुरुष रूप धारण किया, संसार रचनेकी इच्छा कर सोलह कलाके रूपसे अवतार लिया ॥१॥जब जलशायी नारायणने योगनिद्रा विस्तारी, उस समय श्रीनारायणके नाभिरूप सरोवरके कमलमेंसे विश्वरचनेवालोंके पति ब्रह्माजी उत्पन्न हुए॥२॥जिनके अंगसे जगत्‌का विस्तार हुआहै, वह भगवान्‌का विशुद्ध तत्त्व महा बलिष्ठरूप है॥३॥जिनके असंख्यचरण,जंघा,भुजा, मुख,अद्भुत हैं और जिसमें असंख्य मस्तक,श्रवण, नेत्र,नासिका हैं,असंख्य शिर,भूषण,वस्त्र,कुण्डल, विराजरहेहैं ऐसे स्वरूपका ज्ञान नेत्रोंसे योगीजन दर्शन करते हैं॥४॥यह आदिनारायण सब अवतारोंका बीज अव्यय है, सब कार्य अन्त समय इसीमें प्रवेश करे हैं,जिसके अंश ब्रह्माजी हैं,जिसके

यस्यांभसि शयानस्य योगनिद्रां वितन्वतः ॥ नाभिह्रदांबुजादासीद्ब्रह्मा विश्वसृजां पतिः ॥ २ ॥ यस्यावयवसंस्थानैः कल्पितो लोकविस्तरः ॥ तद्वै भगवतो रूपं विशुद्धं सत्त्वमूर्जितम् ॥ ३ ॥ पश्यंत्यदो रूपमदभ्रचक्षुषा सहस्रपादोरुभुजाननाद्भुतम् ॥ सहस्रमूर्द्धश्रवणाक्षिनासिकं सहस्रमौल्यंबरकुंडलोल्लसत् ॥ ४ ॥ एतन्नानावताराणां निधानं बीजमव्ययम् ॥ यस्यांशांशेन सृज्यंते देवतिर्यङ्नरादयः ॥ ५ ॥ स एव प्रथमो देवः कौमारं सर्गमास्थितः ॥ चचार दुश्चरं ब्रह्मा ब्रह्मचर्यमखंडितम् ॥ ६ ॥ द्वितीयं तु भवायाऽस्य रसातलगतां महीम् ॥ उद्धरिष्यन्नुपादत्त यज्ञेशः सौकरं वपुः ॥ ७ ॥ तृतीयमृषिसर्गं च देवर्षित्वमुपेत्य सः ॥ तंत्रं सात्वतमाचष्ट नैष्कर्म्यं कर्मिणां यतः ॥ ८ ॥ तुर्ये धर्मकलासर्गे नरनारायणावृषी ॥ भूत्वाऽऽत्मोपशमोपेतमकरोद्दुश्चरं तपः ॥ ९ ॥

अंशसे मरीचि आदिक देव, पशु, पक्षी मनुष्यादि रचेजातेहैं ॥५॥ प्रथम सनत्कुमार अवतार श्रीनारायणने लिया उनका चरित्र वर्णन करते हैं, सो प्रथम देवकुमार हुए,ब्राह्मण होकरभी अति अखण्ड कठिन तप कर ब्रह्मचर्य व्रत करतेरहे॥ ६ ॥ दूसरी बार वाराह अवतार धारण कर रसातल गईहुई पृथ्वीको उठालाये,इस विश्वकी उत्पत्तिके लिये यज्ञेश वाराहजी हुए॥७॥तीसरी बार सो भगवान् नारदजी हुए, ऋषियोंमें देवऋषि होकर सब कर्मोंके बन्धनसे छूटगये,जिन्होंने वैष्णवोंके लिये, पंचरात्र तंत्र कहा ॥ ८॥ चौथी बार धर्मकी कला नाम स्त्रीके उदरसे नरनारायण नाम विख्यात ऋषि हुए

और संसारके जीवोंको दिखानेके लिये बदरीकेदारमें जाकर तप किया ॥९॥ पांचवीं बार कपिलदेव अवतार धरकर सिद्धेश कपिल नाम होकर बहुत दिनोंसे जो तत्त्वसमूहोंका ज्ञान नष्ट होगयाथा उसके निश्चय करनेको सांख्यशास्त्र बनाकर आसुरि ब्राह्मणको उपदेश किया और अपनी माताको ज्ञान दिया ॥१०॥ छठा दत्तात्रेय अवतार ले अत्रिमुनिके पुत्र हुए और अनसूयाको प्रसन्न करा और राजा अलर्क अरु प्रह्लाद भक्तको आत्मविद्या पढ़ाई ॥ ॥११॥ सातवॉ यज्ञअवतार हुवा रुचि प्रजापतिकी आकूती नाम स्त्रीके उदरसे यज्ञ भगवान्‌ने जन्म लिया यामानाम देवगण समेत स्वायंभुव मन्वन्तरकी रक्षा करी ॥१२॥ आठवीं बार ऋषभदेवजीका अवतार हुआ, नाभिनाम राजाकी मेरुदेवी नाम स्त्रीसे प्रगट हुए, सब आश्रम जिसको नमस्कार

**पंचमः कपिलो नाम सिद्धेशः कालविप्लुतम् ॥ प्रोवाचाऽऽसुरये सांख्यं तत्त्वग्रामविनिर्णयम् ॥ १० ॥ षष्ठमत्रेरपत्यत्वं वृतः प्राप्तोऽनसूयया ॥ आन्वीक्षिकीमलर्काय प्रह्लादादिभ्य ऊचिवान् ॥ ११ ॥ ततः सप्तम आकूत्यां रुचेर्यज्ञोऽभ्यजायत ॥ स यामाद्यैः सुरगणैरपात्स्वायंभुवांतरम् ॥ १२ ॥ अष्टमे मेरुदेव्यां तु नाभेर्जात उरुक्रमः ॥ दर्शयन्वर्त्म धीराणां सर्वाश्रमनमस्कृतम् ॥ १३ ॥ ऋषिभिर्याचितो भेजे नवमं पार्थिवं वपुः ॥ दुग्धेमामोषधीर्विप्रास्तेनायं स उशत्तमः ॥ १४ ॥ रूपं स जगृहे मात्स्यं चाक्षुषोदधिसंप्लवे ॥ नाव्यारोप्य महीमय्यामपाद्वैवस्वतं मनुम् ॥ १५ ॥ सुरासुराणामुदधिं मथ्नतां मंदराचलम् ॥ दध्रे कमठरूपेण पृष्ठ एकादशे विभुः ॥ १६ ॥ धान्वंतरं द्वादशमं त्रयोदशममेव च ॥ अपाययत् सुरानन्यान्मोहिन्या मोहयन्स्त्रिया ॥ १७ ॥**

करतेथे, जिन्होंने धीर पुरुषोंको पारमहंस्य आश्रम दिखाया॥१३॥ नवमीं बार पृथु अवतार राजा वेनके शरीर मथनेसे हुआ, ऋषियोंकी चाहनासे पृथु अवतार धारण करके सब औषधी जिसने छिपालीं उस गऊ रूपी पृथ्वीको दुहकर सब वस्तुका सारांश निकाला, यह अवतार अत्यन्त श्रेष्ठ हुआ ॥ ॥१४॥ दशवीं बार मत्स्यावतार धर चाक्षुष मन्वन्तरमें सब समुद्र एक हुए, पृथ्वीमय नावमें बिठाकर वैवस्वत मनुकी रक्षा करी (और सत्यव्रतको सप्तऋषियों समेत नौका पर बैठालकर ज्ञान उपदेश किया और उसको अपनी माया कौतुक दिखाया।)॥१५॥ ग्यारहवीं बार कच्छप रूप धरा जब सुर असुरोंने समुद्रको मथा, उस समय कच्छप अवतार धर मंदराचल पर्वतको भगवान्‌ने पीठपर धरा ॥१६॥ बारहवीं बार धन्वन्तरि अवतार धारणकर

एक कलश अमृतका हाथमें लिये समुद्रसे उत्पन्न हुए। तेरहवीं बार मोहनी अवतार धारणकर दैत्योंको अपना सुन्दर स्वरूप दिखाकर मोहित किया और अमृतका कलश उनसे लेलिया और देवताओंको पिलाकर उनकी रक्षा करी॥१७॥ चौदहवीं बार नृसिंहरूप धर हिरण्यकशिपुदैत्यका नखोंसे उदर विदार अपने प्यारे भक्त प्रह्लादकी रक्षाकरी ॥१८॥ पन्द्रहवींबार वामनतनु धर राजा बलिके यज्ञमें गये और तीन पग पृथ्वी मांगकर इन्द्रको स्वर्गका राज्य दिया और बलिको पातालका राजा किया"परन्तु मांगना अत्यन्त बुरा कामहै,मांगनेवालेको सबठौर छोटा बनना पडताहै इसीकारण नारायणने छोटा रूप धारण किया"॥१९॥सोलहवां परशुराम अवतार धर क्षत्रियोंका क्षय किया और उनसे इक्कीसबार पृथ्वीको जीतकर ब्राह्मणोंको दान करदी ॥२०॥ सत्रहवीं बार पराशरजीकी पत्नी सत्यवतीके उदरसे व्यास अवतार ले पुरुषोंको निर्बुद्धि और अज्ञानी जानकर वेदका विभाग

चतुर्दशं नारसिंहं बिभ्रद्दैत्येंद्रमूर्जितम् ॥ ददार करजैर्वक्षस्येरकां कटकृद्यथा ॥ १८ ॥ पंचदशं वामनकं कृत्वाऽगादध्वरं बलेः ॥ पदत्रयं याचमानः प्रत्यादित्सुस्त्रिविष्टपम् ॥ १९ ॥ अवतारे षोडशमे पश्यन्ब्रह्मद्रुहो नृपान् ॥ त्रिस्सप्तकृत्वः कुपितो निःक्षत्रामकरोन्महीम् ॥ २० ॥ ततः सप्तदशे जातः सत्यवत्यां पराशरात् ॥ चक्रे वेदतरोः शाखा दृष्ट्वा पुंसोऽल्पमेधसः ॥ २१ ॥ नरदेवत्वमापन्नः सुरकार्यचिकीर्षया ॥ समुद्रनिग्रहादीनि चक्रे वीर्याण्यतः परम् ॥ २२ ॥ एकोनविंशे विंशतिमे वृष्णिषु प्राप्य जन्मनी ॥ रामकृष्णाविति भुवो भगवानहरद्भरम् ॥ २३ ॥ ततः कलौ संप्रवृत्ते संमोहाय सुरद्विषाम् ॥ बुद्धो नाम्ना जिनसुतः कीकटेषु भविष्यति ॥ २४ ॥

और वेदकी शाखाओंका विस्तार और अठारह पुराण महाभारतादिक ग्रन्थ रच संसारका उद्धार किया ॥२१॥ अठारहवीं बार श्रीरामचन्द्र अवतार धारण कर भक्तोंके कार्य करनेके लिये समुद्रका पुल बांध रावण घननाद कुम्भकर्णादि राक्षसोंको मार पृथ्वीका भार उतारा और अनेकाश्चर्य युक्त कर्म करके देवताओंकी रक्षा करी ॥ २२ ॥ उन्नीसवीं बार बलराम और श्रीकृष्णचन्द्र अवतार धरकर कालयवन, जरासन्ध, कंसादिक दुष्ट राक्षसोंको मार पृथ्वीका भार उतार भक्तोका संसारसे उद्धार करनेके लिये अद्भुत अद्भुत चरित्र दिखाये ॥२३॥ बीसवीं बार कलियुगकी प्रवृत्ति देख जिनसुत बुद्धने गयाके समीप कीकट देशमें अवतार लिया " जब कलियुग आया तब देवताओंने यज्ञ करकरके दैत्योंका बल नहीं चलने दिया

तो दैत्योंने अपने पुरोहित शुक्राचार्यसे बूझा कि हे भगवन्! देवतालोग सर्वथा इन्द्रपुरीका राज्य करना चाहतेहैं कोई ऐसा उत्तम उपाय बताओ जिसमें दैत्यकुलका राज्य बना रहै, शुक्राचार्यने कहा हे दैत्यो! देवताओंका राज्य यज्ञादिक कर्म करनेसे निष्कण्टक बनरहाहै तुमभी यज्ञ करो शुक्राचार्यका उपदेश मान दैत्योंनेभी यज्ञ करना आरंभ करदिया तब तो सब देवता भयभीत होकर विष्णुके पास गये और बहुत स्तुति कर हाथ जोड़कर बोले कि, हे वैकुण्ठनाथ! अब दैत्यलोगभी यज्ञ करनेको उपस्थित हैं। जो उनका यज्ञ पूर्ण होगया तो वह लोग हमसे बलवान् होजांयगे और हमारा बल उनके सन्मुख कुछ न चलैगा और फिर हम उनको कभी नहीं जीत सकैंगे अब हमको कोई ऐसा उपाय बताओ जिसमें हमारा कल्याण होय। देवताओंका यह वचन सुन श्रीनारायणजीने उसी समय बौद्ध अवतार धारण किया और सेवडेका रूप धर मैले कुचैले वस्त्र पहन चौंरी हाथमें लेकर वहां पहुँचे जहां दैत्यलोग यज्ञ कररहेथे, दैत्योंने उनका तेजस्वी स्वरूप देख और ज्ञानवान् जान बडा आदर सन्मान किया और उनसे बूझा कि, हे कृपानाथ! आपके हाथमें यह क्या वस्तु है? बौद्धजीने कहा यह चौंरी है, दैत्य बोले कि हे नाथ! इसके रखनेसे क्या

**अथासौ युगसंध्यायां दस्युप्रायेषु राजसु ॥ जनिता विष्णुयशसो नाम्ना कल्किर्जगत्पतिः॥ २५ ॥**

**अवतारा ह्यसंख्येया हरेः सत्त्वनिधेर्द्विजाः॥ यथाऽविदासिनः कुल्याः सरसः स्युः सहस्रशः ॥ २६ ॥**

लाभ है? बौद्धजीने उत्तर दिया कि जिस स्थानपर मनुष्य बैठताहै उसके नीचे छोटे छोटे जीव जो पृथ्वीपर रहते हैं, वह दबकर मरजाते हैं, सो इस चौंरीसे भूमिको झाडकर बैठना चाहिये जिससे जीवोंकी रक्षा हो, फिर दैत्योंने बूझा कि हे स्वामिन्! आपके वस्त्र मैले कुचैले किस कारण हैं? बौद्धजीने कहा–कपडे धोनेसे भी जीवहिंसा होतीहै क्योंकि वस्त्रोंमें अनेक जीव रहतेहैं दैत्योंने जब इस प्रकारके वचन सुने, तब तो दैत्योंके मनमें दया उपजी और यज्ञ करनेसे उनका चित्त हटगया और परस्पर विचार करने लगे कि यज्ञ करनेमें तो अनेक जीवोंकी हिंसा होगी तो हमारा सब यज्ञ करना निष्फल है बरन् और दूना पापका भागी होना पडैगा ऐसे मनही मनमें सोच समझ दैत्योंने यज्ञ करना बंद करदिया तब तो उनका सब पुरुषार्थ ढीला होगया और सब धर्म कर्म नष्ट होगये और देवताओंका बल बढा ॥ २४ ॥ युगकी सन्धिमें जब राजा भी चोर होजांयगे, तब सम्भलग्राममें विष्णुयश नाम ब्राह्मणके यहां जगत्पति कल्किअवतार धारण करेंगे ॥ २५ ॥ उस सत्त्वगुणी परब्रह्म परमेश्वरके अनंत अवतार हैं, जैसे कभी जिस सरोवरसे जल नहीं घटै, उस सरोवरसे तुच्छ प्रवाहवाली अनेक नदी बहैं हैं ॥ २६ ॥

ऋषि, मुनि, देवता, मनुसुत, महाबली, प्रजापति, यह सब परब्रह्म परमेश्वरकी कला हैं ॥ २७ ॥ उस अविनाशी पुरुषके यह सब अंश और कला हैं, श्रीकृष्णचन्द्र स्वयं भगवान् हैं, शत्रुओंसे जब जगत् व्याकुल होजाताहै तब युग युगमें अवतार ले सबको सुखी करते हैं ॥ २८ ॥ उस अविनाशी अव्यय पुरुषके छिपे हुए जन्मोंकी कथा जो नर पवित्र होकर संध्या समय और प्रातःकाल पढे हैं और सुने हैं, वह लोग अनेक २ कष्टोंके समूहोंसे छूट जातेहैं ॥ २९ ॥ जिसका रूप नहीं और चित् एक रस व्यापक उसका वह रूप है, यह तत्त्वादि मायाके गुणोंसे जीवात्मा अन्तर्यामीमें प्रगट होते हैं ॥ ३० ॥ जैसे पवनके आश्रयसे मेघ आकाशमें रहतेहैं, यह अज्ञानियोने मान रक्खाहै, जैसे पृथ्वीके रेणुको धुन्धकारादिक

ऋषयो मनवो देवा मनुपुत्रा महौजसः ॥ कलाः सर्वे हरेरेव सप्रजापतयस्तथा ॥ २७ ॥ एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भागवान् स्वयम् ॥ इंद्रारिव्याकुलं लोकं मृडयंति युगेयुगे ॥ २८ ॥ जन्म गुह्यं भगवतो य एतत्प्रयतो नरः ॥ सायं प्रातर्गृणन् भक्त्या दुःखग्रामाद्विमुच्यते ॥ २९ ॥ एतद्रूपं भगवतो ह्यरूपस्य चिदात्मनः ॥ मायागुणैर्विरचितं महदादिभिरात्मनि ॥३०॥ यथा नभसि मेघौघो रेणुर्वा पार्थिवोऽनिले ॥ एवं द्रष्टरि दृश्यत्वमारोपितमबुद्धिभिः ॥ ३१ ॥ अतः परं यदव्यक्तमव्यूढगुणव्यूहितम् ॥ अदृष्टाश्रुतवस्तुत्वात्स जीवो यत्पुनर्भवः ॥ ३२ ॥ यत्रेमे सदसद्रूपे प्रतिषिद्धे स्वसंविदा ॥ अविद्ययाऽऽत्मनि कृते इति तद्ब्रह्मदर्शनम् ॥ ३३ ॥ यद्येषोपरता देवी माया वैशारदी मतिः ॥ संपन्न एवेति विदुर्महिम्नि स्वे महीयते ॥ ३४ ॥

पवनमें अज्ञानी समझते हैं तैसे द्रष्टा आत्मामें दृश्यत्वादि शरीरधर्म अज्ञानियोंने माना है ॥ ३१ ॥ इस कारण पर ईश्वर अति सूक्ष्म है, अनंत आकार, विशेष रहित है, अदृष्ट अश्रुतवस्तु है, इसलिये जीवांतर्यामी है, वारबार अपना ज्ञान होनेके हेतु जीवरूपसे होताहै ॥ ३२ ॥ जिसमें अपने ज्ञानसे यह सत् असत् रूप अविद्यासे जीवात्माके अन्तर्यामीमें विचारे तौ ब्रह्मका दर्शन होताहै ॥ ३३ ॥ जो यह क्रीडा करनेवाली परमेश्वरकी माया दूर होजाय तो श्रेष्ठमतवाले ब्रह्मरूपमें लय होतेहैं और अपनी महिमामें आपही पूजित होते हैं ॥ ३४ ॥

ऐसे अकर्ताके कर्म और अजन्माके जन्म वेदमें छिपेहुए हैं, यह सब लक्षण अन्तर्यामीके हैं ऐसे कवीश्वर लोग वर्णन करतेहैं ॥ ३५ ॥ अमोघ लीलाधारी ईश्वर इस विश्वको रचैहै, पालन करैहै, प्रलय करैहै परन्तु इसमें आसक्त नहीं होता, सब जीवोंमें अन्तर्हित है स्वतंत्र है छै गुणोंको ईश्वर है परन्तु छहों इन्द्रियोके विषय दूरसे ग्रहण करै है, छहों इन्द्रियोंका स्वामी है ॥ ३६ ॥ मन वचनसे नाम रूपका विस्तार करैहै ऐसे ईश्वरकी लीलाको कोई मनुष्य सम्पूर्णतासे नही जान सक्ता, जैसे नटकी लीलाको मूर्ख लोग नहीं जानते ॥३७॥ जो मनुष्य कुटिलभाव त्याग सदा अनुकूलतासे परमेश्वरके चरणारविन्दोंकी सुगन्धको भजै हैं सो मनुष्य चक्रधारी महाप्रतापी दीर्घपराक्रमी धाता परमेश्वरकी पदवीको जानतेहैं ॥ ३८ ॥ इससे

एवं जन्मानि कर्माणि ह्यकर्तुरजनस्य च ॥ वर्णयंति स्म कवयो वेदगुह्यानि हृत्पतेः ॥ ३५ ॥ स वा इदं विश्वममोघलीलः सृजत्यवत्यत्ति न सज्जतेऽस्मिन् ॥ भूतेषु चांतर्हित आत्मतंत्रः षाड्वर्गिकं जिघ्रति षड्गुणेशः ॥ ३६ ॥ नचास्य कश्चिन्निपुणेन धातुरवैति जंतुः कुमनीष ऊतीः ॥ नामानि रूपाणि मनोवचोभिः संतन्वतो नटचर्यामिवाऽज्ञः ॥ ३७ ॥ स वेद धातुः पदवीं परस्य दुरंतवीर्यस्य रथांगपाणेः ॥ योऽमायया संततयाऽनुवृत्त्या भजेत तत्पादसरोजगंधम् ॥ ॥ ३८ ॥ अथेह धन्या भगवंत इत्थं यद्वासुदेवेऽखिललोकनाथे ॥ कुर्वंति सर्वात्मकमात्मभावं न यत्र भूयः परिवर्त उग्रः ॥ ३९ ॥ इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसंमितम् ॥ उत्तमश्लोकचरितं चकार भगवानृषिः ॥४०॥ निःश्रेयसाय लोकस्य धन्यं स्वस्त्ययनं महत् ॥ तदिदं ग्राहयामास सुतमात्मवतां वरम् ॥ सर्ववेदेतिहासानां सारंसारं समुद्धृतम् ॥ ४१ ॥ स तु संश्रावयामास महाराजं परीक्षितम् ॥ प्रायोपविष्टं गंगायां परीतं परमर्षिभिः ॥ ४२ ॥

तुम लोग सब धन्य हो जो सब लोकके नाथ परमेश्वरमें सर्वात्मासे आत्मभावना करतेहो, अब तुम्हारा जन्म मरण संसारमें नहीं होगा ॥ ३९ ॥ सब वेदोंके समान, भगवान्के चरित्रोंसे परिपूर्ण ऐसा उत्तम यह श्रीमद्भागवत महापुराण व्यासजीने बनायाहै ॥ ४० ॥ संसारके सुखके लिये धनदायक मंगलदायक महान् ज्ञानवान् आत्मज्ञानियोंमें श्रेष्ठ अपने पुत्र शुकदेवजीको सब वेदों और इतिहासोंका सार निकालकर पढाया ॥ ४१ ॥ वही श्रीमद्भागवत समस्त वेद इतिहासोंका तत्त्व निकालकर शुकदेवजीने राजा परीक्षित्को सुनाया, परम ऋषि समेत राजा

परीक्षित् गंगाकिनारे अन्तसमयतक बैठे रहे ॥ ४२ ॥ धर्म ज्ञानादिसहित जब श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द द्वारकासे परमधामको गये, तब कलियुगका समय जान लोगोंकी बुद्धि भ्रष्ट देख श्रीवेदव्यासजीने यह श्रीमद्भागवत महापुराण धर्मरूपी सूर्यका प्रकाश किया॥ ४३ ॥ हे ऋषियो ! श्रीशुकदेवजी तेजस्वीने राजा परीक्षित्से यह बात कही, वहांभी उनकी कथा संक्षेपसे हमने सुनी सो कथा जैसी हमने सुनी है और गुरुसे पढ़ीहै, अपनी बुद्धिके अनुसार आप लोगोंको विस्तारसहित सुनावेंगे ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कंधे चतुर्विंशत्यवतारकथावर्णनं नाम तृतीयोऽध्यायः॥३॥दोहा–सुनत प्रश्न सब ऋषिनके, हर्ष सूत मुसकाय॥ जेहि विधि बने पुराण सब,कहौ कथा समझाय ॥१॥ व्यासजी बोले

कृष्णे स्वधामोपगते धर्मज्ञानादिभिः सह ॥ कलौ नष्टदृशामेष पुराणाऽर्कोऽधुनोदितः ॥ ४३ ॥ तत्र कीर्तयतो विप्रा विप्रर्षे र्भूरितेजसः ॥ अहं चाध्यगमं तत्र निविष्टस्तदनुग्रहात् ॥ सोऽहं वः श्रावयिष्यामि यथाऽधीतं यथामति ॥ ४४ ॥ इति श्रीभा० म० प्रथमस्कं० तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ ॥ व्यास उवाच ॥ इति ब्रुवाणं संस्तूय मुनीनां दीर्घसत्रिणाम् ॥ वृद्धः कुलपतिः सूतं बह्वृचः शौनकोऽब्रवीत् ॥ १ ॥ शौनक उवाच ॥ सूतसूत महाभाग वद नो वदतां वर ॥ कथां भागवतीं पुण्यां यदाह भगवाञ्छुकः ॥ २ ॥ कस्मिन्युगे प्रवृत्तेयं स्थाने वा केन हेतुना ॥ कुतः संचोदितः कृष्णः कृतवान्संहितां मुनिः ॥ ३ ॥ तस्य पुत्रो महायोगी समदृङ् निर्विकल्पकः ॥ एकांतमतिरुन्निद्रो गूढो मूढ इवेयते ॥ ४ ॥

कि, पूर्ण यज्ञकर्त्ता मुनिमण्डलीके मध्य सूतजी जो विराजमान थे, उनसे वृद्ध कुलभूषण ऋग्वेद पारगामी शौनक मुनि बोले ॥ १ ॥ कि, हे सूत ! हे महाभाग ! ! हे सत्यवक्ता ! ! ! श्रीमद्भागवतकी पुण्यदायक कथा हमको सुनाओ, जो भगवान् श्रीशुकदेवजीने राजा परीक्षित्से कही थी ॥२॥ कौनसे युगमें किस स्थानमें किस कारणसे भागवतकी प्रवृत्ति हुई, व्यासजीके चित्तमें किसने प्रेरणा करी,जो मुनिवरने यह अमृतरूपी संहिता रची? ॥३॥ उनके पुत्र महायोगी, दिगम्बर वेषधारी, समदर्शी, भेदभावरहित, सत्यवादी, जितेन्द्रिय, भगवत् भजनमें लवलीन ऐसे शुकदेवजीने ॥४॥

"जिस समय जन्म लिया उसी समय संन्यास ले, संसारकी माया तज, नार विवारसहित वनको चलदिये और मनमें यह विचार किया कि, यहाँ रहनेसे सैकड़ों आपत्ति हैं, इसलिये अभी वनमें जाकर परमेश्वरका भजन करना चाहिये, पुत्रकी यह दशा देख व्यासजी मनमें अत्यन्त सोच संकोच कर मोहवश पुत्रके विरहमें व्याकुल हो पुत्र पुत्र पुकारते पुत्रके पीछे दौड़े; हे पुत्र ! हमको कहां छोड़े जातेहो, ठहरो ठहरो किंचिन्मात्र खड़े होकर हमारी एक बात तो सुनते जाओ, परन्तु शुकदेवजीने खडा होना उचित न समझा क्योंकि यह तो संसारसे पहिलेही विरक्त होकर परमेश्वरके चरणारविन्दोंमें अपने मनको लवलीन करचुके थे, शुकदेवजीने अपने मनमें कहा देखो हमारे पिताको इस अवस्थामें भी कुछ ज्ञान नहीं, संसारकी मायामें लिप्त होरहे हैं, उनको धैर्य देनेके लिये वनके वृक्षोंमें प्रवेश होकर कहा, हे व्यासजी ! तुम किस मायामें भूलरहेहो ? न कोई किसी का पुत्र है न कोई किसीका पिताहै यह सब स्वप्नकासा व्यवहार है, संसारकी गति सदासे इसी भांति चली आतीहै और यह जीव बारबार संसारमें

दृष्ट्वाऽनुयातमृषिमात्मजमप्यनग्नं देव्यो ह्रिया परिदधुर्न सुतस्य चित्रम् ॥ तद्वीक्ष्य पृच्छति मुनौ जगदुस्तवास्ति स्त्रीपुंभिदा न तु सुतस्य विविक्तदृष्टेः॥५॥कथमालक्षितः पौरैः संप्राप्तः कुरुजांगलान् ॥ उन्मत्तमूकजडवद्विचरन्गजसाह्वये ॥६॥

जन्म लेता है और मरता है, यह संसार आवागमनकी जड़ है, यह बात सुन व्यासजीको धैर्य हुआ" यह कह शुकदेवजी आगेको चले तो मार्गमें एक सरोवर दृष्टि आया उसमें देवस्त्री नंगी स्नान कररही थीं उन्होंने शुकदेवजीको देख कुछ लज्जा नहीं करी उसी भांति नंगी खड़ीरहीं, पीछे व्यासजी वृद्ध बाबाभी वहां पहुँचे, तव तो सब देवांगना लज्जितहो अपना अंग वस्त्रोंसे ढकने लगीं यह विचित्र भाव देख व्यासजी अपने मनमें विचार करने लगे कि, शुकदेव हमारे पुत्रको देख इन्होंने लज्जा नहीं करी और मुझ वृद्ध मनुष्यको देख वस्त्र पहन लिये, इसका क्या कारण है, उन देवांगनाओंने देवदृष्टिसे व्यासजीके मनका भ्रम जान कहा हे व्यासजी ! आप स्त्री और पुरुषके भेद भावको भली भांति जानतेहो, इसलिये आपसे लज्जा की, और शुकदेवजीकी परमहंस गति है वह स्त्री और पुरुषमें कुछ भेद नहीं समझते वह समदर्शी हैं इस लिये हमने उनसे कुछ लज्जा नहीं करी । यह बात सुन व्यासजीके मनका सब सन्देह जाता रहा ॥ ५ ॥ कुरु जांगल देशमें गये तो कैसे विदित हुआ कि, यह शुकदेवजी हैं, उन्मत्त गूँगे जडकी नाईं हस्तिनापुरमें फिरतेथे ॥ ६ ॥

सो परम भागवत शुकाचार्यसे राजऋषि परीक्षित्‌का संवाद कैसे हुआ ? ॥ ७ ॥ हे सूतजी ! इस बातका हमको बड़ा सन्देह है, जो महाभाग्य
शुकाचार्य गोदोहन मात्रसे अधिक कहीं नहीं ठहर सक्ते थे, ऐसे विरक्त होकर सात दिन राजा परीक्षित्‌के निकट कैसे ठहर कर कथा सुनाते रहे
और उनके आश्रमको पवित्र किया × ॥ ८ ॥ हे सूत ! अभिमन्युके पुत्र परीक्षित्‌को भागवतोंमें उत्तम कहते हैं, सो उनका जन्म कर्म महाआश्चर्य

**कथं वा पांडवेयस्य राजर्षेर्मुनिना सह ॥ संवादः समभूत्तात यत्रैषा सात्वती श्रुतिः ॥ ७ ॥ स गोदोहनमात्रं हि गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥ अवेक्षते महाभागस्तीर्थीकुर्वंस्तदाश्रमम् ॥ ८ ॥ अभिमन्युसुतं सूत प्राहुर्भागवतोत्तमम् ॥ तस्य जन्म महाश्चर्यं कर्माणि च गृणीहि नः ॥ ९ ॥ स सम्राट् कस्य वा हेतोः पांडूनां मानवर्धनः ॥ प्रायोपविष्टो गंगायामनादृत्याऽधिराट्श्रियम्॥ १० ॥ नमंति यत्पादनिकेतमात्मनः शिवाय हाऽऽनीय धनानि शत्रवः॥ कथं स वीरः श्रियमंग दुस्त्यजां युवैषतोत्स्रष्टुमहो सहासुभिः ॥ ११ ॥**

का है सो कहो ॥ ९ ॥ पाण्डुकुलभूषण चक्रवर्ती महाराज परीक्षित् राज्यलक्ष्मीका अनादर कर किस हेतुसे गंगाके किनारे अन्न जल त्यागकर
अन्तसमयतक बैठे सो कहो ॥ १० ॥ हे मित्र सूत ! शत्रुलोग धन लाकर जिनके चरणोंको प्रणाम करते हैं, अपनी देहकी रक्षाके लिये ऐसी लक्ष्मी
को वीर तरुण राजा परीक्षित्‌ने प्राणसहित त्यागनेकी कैसे इच्छा करी ? ॥ ११ ॥

---

× शंका–श्रीशुकदेवजी जिसके ऊपर अत्यन्त कृपा करतेथे उसके स्थानपर इतनी देर ठहरतेथे कि, जितनी देर गायके दुहनेमे लगतीहै, सो शुकदेवजी गंगाके किनारेपर सातदिन क्यों ठहरे ? और राजा परीक्षित्‌को श्रीमद्भागवत क्यों सुनाई ? ।

उत्तर–एक दिन अपनी इच्छासे श्रीशुकदेवजी गोलोकको गये, तव श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दने विधिपूर्वक शुकदेवजीका पूजन किया, पूजन ग्रहण करके जब शुकदेवजी चलने लगे तव राजा परीक्षित्‌के मोक्ष होनेके लिये श्रीकृष्णने शुकदेवकी प्रार्थना की कि, हे मुने ! पाण्डव मेरे बडे मित्र थे, उन अर्जुनका यह परीक्षित् पोताहै, शृंगीऋषिके शापसे तक्षक साँप उसको काटेगा और सर्पसे काटा निःसन्देह नरकमें जाताहै, जव वह परीक्षित् नरकमें गया तो त्रिलोकीमे मेरी वडी दुर्नामता होगी, लोग हँसी करेंगे कि, कृष्णके मित्रका पोता नरकमें जाताहै, देखो भाई ! अव जैसी आपकी इच्छा हो उसी प्रकारसे परीक्षित्‌का नरकसे उद्धार करो और उसको मेरे लोकको भेजो, इस प्रकार श्रीकृष्ण जगदाधारकी प्रार्थनासे गंगाके निकट राजा परीक्षित्‌के पास सातदिन रहकर श्रीमद्भागवतकी कथा सुनाई, जिसके सुननेसे महादुस्तर संसारसे निस्तार हो जाताहै क्योंकि, चार वेद, छह शास्त्र, अठारह पुराण, भारतादि अनेक ग्रन्थोंका सार निकालकर मुक्तिदायक वेदव्यासजीने श्रीमद्भागवतकोही हितचित्तसे रचा है ।

संसारके कल्याणके लिये सब जीवों के ऐश्वर्यके अर्थ सुन्दर यशस्वी श्रीनारायणके परायण जन जीतेहैं कुछ अपनी देह आत्माके कारण नही, जब ऐसा है तौ अनेक जीवोंको जीवदान देनेवाली देहको वैराग्य लेकर कैसे त्याग किया ?॥ १२ ॥ हे कृपासिन्धु ! जो कुछ मैंने पूछा और जो कुछ मेरे बूझनेमे रह गया होय सो सब कृपा करके हमसे कहो क्योंकि, वेद विषय छोडकर वाणीसे जानने योग्य अर्थमें तुम चतुर और पारगामी हो ॥ १३ ॥ सूतजी बोले कि हे शौनकमुनि ! बहत्तर ७२ चतुरयुगियोंमें जब तीसरी वार द्वापरयुग आया तब पराशर मुनिसे उपरिचर वसुके वीर्यसे उत्पन्न सत्यवतीमें योगीश्वर श्रीव्यासजी महाराजने विष्णुकी कलासे अवतार लिया ॥ १४ ॥ सो व्यासजी एकसमय सरस्वतीमें स्नान कर

**शिवाय लोकस्य भवाय भूतये य उत्तमश्लोकपरायणा जनाः ॥ जीवंति नात्मार्थमसौ पराश्रयं मुमोच निर्विद्य कुतः कलेवरम् ॥ १२ ॥ तत्सर्वं नः समाचक्ष्व पृष्टो यदिह किंचन ॥ मन्ये त्वा विषये वाचां स्नातमन्यत्र च्छांदसात् ॥ १३ ॥ सूत उवाच ॥ द्वापरे समनुप्राप्ते तृतीये युगपर्यये ॥ जातः पराशराद्योगी वासव्या कलया हरेः ॥ १४ ॥ स कदाचित्सरस्वत्या उपस्पृश्य जलं शुचि ॥ विविक्तदेश आसीन उदिते रविमण्डले ॥ १५ ॥ परावरज्ञः स ऋषिः कालेनाव्यक्तरंहसा ॥ युगधर्मव्यतिकरं प्राप्तं भुवि युगेयुगे ॥ १६ ॥ भौतिकानां च भावानां शक्तिह्रासं च तत्कृतम् ॥ अश्रद्दधानान्निस्सत्त्वान्दुर्मेधान्ह्रसितायुषः ॥ १७ ॥ दुर्भगांश्च जनान्वीक्ष्य मुनिर्दिव्येन चक्षुषा ॥ सर्ववर्णाश्रमाणां यद्दध्यौ हितममोघदृक् ॥ १८ ॥ चातुर्होत्रं कर्म शुद्धं प्रजानां वीक्ष्य वैदिकम् ॥ व्यदधाद्यज्ञसंतत्यै वेदमेकं चतुर्विधम् ॥ १९ ॥**

पवित्र हो सूर्योदयके समय एकांत स्थान बद्रिकाश्रममें बैठेथे ॥ १५ ॥ भूत भविष्यके ज्ञाता श्रीव्यासदेव कलियुगके कारणसे युग युगमें पृथ्वीपर सब वर्णाश्रम धर्म उलटेहुए जानकर ॥ १६ ॥ शरीरधारियोंको शक्तिहीन, श्रद्धाहीन, सत्त्वगुणहीन, बुद्धिहीन, आयुहीन ॥ १७ ॥ ऐसे दुर्भागी जीवोंको देख श्रीमुनिराज दिव्यज्ञानचक्षुसे सब वर्णोंका और सब आश्रमोंका हित विचारकर ॥ १८ ॥ ब्रह्मा, होता, अध्वर्यु, आग्नीध्र इन चारोंसे अनुष्ठेय प्रजाओंके शुद्धकारक वैदिककर्मको जानकर यज्ञोंके अविच्छेदके लिये एक वेदके चार भाग किये ॥ १९ ॥

ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, यह चार अलग अलग किये इतिहास पुराणोको पंचम वेद कहाहै ॥ २० ॥ पैलमुनिने ऋग्वेद पढा, जैमिनि पण्डितने सामवेद सीखा, वैशंपायनजी यजुर्वेदके पारंगत हुए ॥ २१ ॥ अंगिरा गोत्री, सुमन्तुमुनि, अथर्ववेदके ज्ञाता हुए, उस वेदके मारण उच्चाटनादिकर्म करनेसे उनका नाम दारुक हुआ और इतिहास पुराणोके पारगामी हमारे पिता रोमहर्षणजी हुए ॥ २२ ॥ वह सब ऋषि अपने अपने वेदका अनेक प्रकारसे विभाग करनेलगे, उनके शिष्य और प्रशिष्य और उनकेभी शिष्योंसे वेदोंकी शाखा हुई ॥ २३ ॥ पहिले बड़े बड़े चतुर और अतिविशालबुद्धि वेदका अर्थ जानतेथे, अब उन्हीं वेदोंको मूर्ख निर्बुद्धि लोग पढके उनके उलटे पुलटे अर्थ करने लगे तब व्यासजी

ऋग्यजुःसामाऽथर्वाख्या वेदाश्चत्वार उद्धृताः ॥ इतिहासः पुराणं च पंचमो वेद उच्यते ॥ २० ॥ तत्रर्ग्वेदधरः पैलः सामगो जैमिनिः कविः ॥ वैशंपायन एवैको निष्णातो यजुषामुत ॥ २१ ॥ अथर्वांगिरसामासीत्सुमंतुर्दारुणो मुनिः ॥ इतिहासपुराणानां पिता मे रोमहर्षणः ॥ २२ ॥ त एव ऋषयो वेदं स्वंस्वं व्यस्यन्ननेकधा ॥ शिष्यैः प्रशिष्यैस्तच्छिष्यैर्वेदास्ते शाखिनोऽभवन् ॥ २३ ॥ त एव वेदा दुर्मेधैर्धार्यंते पुरुषैर्यथा ॥ एवं चकार भगवान्व्यासः कृपणवत्सलः ॥ २४ ॥ स्त्रीशूद्रद्विजबंधूना त्रयी न श्रुतिगोचरा ॥ कर्मश्रेयसि मूढानां श्रेय एवं भवेदिह ॥ इति भारतमाख्यानं कृपया मुनिना कृतम् ॥ २५ ॥ एवं प्रवृत्तस्य सदा भूतानां श्रेयसि द्विजाः ॥ सर्वात्मकेनापि यदा नाऽतुष्यद्धृदयं ततः ॥ २६ ॥ नातिप्रसीदद्धृदयः सरस्वत्यास्तटे शुचौ ॥ वितर्कयन्विविक्तस्थ इदं प्रोवाच धर्मवित् ॥ २७ ॥ धृतव्रतेन हि मया छंदांसि गुरवोग्नयः ॥ मानिता निर्व्यलीकेन गृहीतं चानुशासनम् ॥ २८ ॥

महाराजने यह बनाया ॥ २४ ॥ स्त्री शूद्र और मूर्ख इन तीनोंको वेदत्रयी पढनेका अधिकार नहीं, उनके कल्याणके लिये यह विचार कृपापूर्वक महाभारत बनाया ॥ २५ ॥ और व्यासजीने सब वेदोंका सार लेकर उसे बनाया, हे शौनकादिक मुनियो ! सब जीवोंके हितके लिये अधिक परिश्रम करके महाभारतादिक ग्रन्थ रचे परन्तु मन तौभी प्रसन्न नहीं हुआ और वारवार यही विचार करते थे कि अब हम कौनसा ग्रन्थ रचें, जिसमें हमारे मनको धैर्य हो ॥ २६ ॥ २७ ॥ इसी चिन्तामें व्यासजी पवित्र सरस्वतीके किनारे एकांतमे बैठे अनेक अनेक तर्क वितर्क करते करते

उदासीनचित्त होकर धर्मात्मा व्यासजी कहने लगे मैंने व्रत करके अनेक शुद्ध कर्म करके गुरु, अग्नि, सबको निष्कपट भावसे माना और उनकी आज्ञाको अपने शिर धारण किया ॥ २८ ॥ भारतके बहानेसे सब वेदका अर्थ कहा, जिस भारतमें स्त्री शूद्रादिकका भी धर्म, अर्थ, काम जानपड़ै ॥ २९ ॥ मैं ब्रह्मतेजवालोंमें श्रेष्ठभी हूं परन्तु बड़े खेदकी बात है कि, मेरा जीव समर्थ मनसे प्रसन्न नहीं ॥ ३० ॥ अथवा वोह भागवत धर्म अनेक प्रकारसे नहीं कहे हैं जो भागवत धर्म परमहंसोंको प्यारे हैं वह भगवत्को प्यारे हैं ॥ ३१ ॥ अपने आपको छोटा समझ खेदित मन इसी सोचमें व्यासजी सरस्वतीके निकट बैठे विचारकर रहे थे कि, उसी अवसरपर श्रीनारदजी उस आश्रमपर आये ॥ ३२ ॥

भारतव्यपदेशेन ह्याम्नायार्थश्च दर्शितः ॥ दृश्यते यत्र धर्मादिस्त्रीशूद्रादिभिरप्युत ॥ २९ ॥ अथापि बत मे दैह्यो ह्यात्मा चैवात्मना विभुः ॥ असंपन्न इवाभाति ब्रह्मवर्चस्यसत्तमः ॥ ३० ॥ किं वा भागवता धर्मा न प्रायेण निरूपिताः ॥ प्रियाः परमहंसानां त एव ह्यच्युतप्रियाः ॥ ३१ ॥ तस्यैवं खिलमात्मानं मन्यमानस्य खिद्यतः ॥ कृष्णस्य नारदोऽभ्यागादाश्रमं प्रागुदाहृतम् ॥ ३२ ॥ तमभिज्ञाय सहसा प्रत्युत्थायागतं मुनिः ॥ पूजयामास विधिवन्नारदं सुरपूजितम् ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भा० म० प्रथ० चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ सूत उवाच ॥ अथ तं सुखमासीन उपासीनं बृहच्छ्रवाः ॥ देवर्षिः प्राह विप्रर्षिं वीणापाणिः स्मयन्निव ॥ १ ॥

उनको देख व्यासजी अत्यन्त प्रफुल्लित हो शीघ्रतासे उठे और विधिवत् पूजन कर बड़े आदर सत्कारसे आसनपर बैठाला ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां नारदव्याससंगमो नाम चतुर्थोऽध्यायः॥४॥दोहा—इस पंचम अध्यायमें, नारद व्यास मिलाप॥कही कथा सब देवऋषि, जैसे मुनिभये आप ॥ १ ॥ इतनी कथा कह सूतजी बोले कि, सुखपूर्वक बैठे व्यासजीसे सर्व विद्यासागर जगत् उजागर वीणा हाथमें लिये देवऋषि नारदजी मुसकाके बोले * ॥ १ ॥

* **शंका**—त्रिलोकीमें किसी जीवको नारदजी दु खी देखके अत्यन्तदुःखी होतेथे और मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिरपडतेथे और विह्वल होजातेथे भगवान्के भक्त नारदजी उस जीवके दु ख दूर करनेके लिये अनेक उपाय करतेथे कि, कोई प्राणी दु खी न हो यह विचार सदा सबका उपकार करते, फिर ऐसे दयालु भगवान्के प्यारे वेदव्यासजीको दु खी देखकर नारदमुनि क्यों हँसे? और यह अयोग्य काम क्यों किया, यह बडाभारी सन्देह है कि, अपना स्वभाव क्यों छोडा ? ॥

**उत्तर**—नारद मुनिने वडा स्नेह करके वडे आदरसे व्यासजीको निवारण किया कि, हे व्यास! ससारके ठगनेवाले ग्रन्थ मत बनाओ, जिसके नामका ग्रन्थ उसकी तो प्रशसा और दूसरेकी निन्दा, फिर दूसरे नामका-

नारद उवाच॥ पाराशर्य महाभाग भवतः कच्चिदात्मना ॥ परितुष्यति शारीर आत्मा मानस एव वा ॥ २ ॥ जिज्ञासितं सुसंपन्नमपि ते महदद्भुतम् ॥ कृतवान्भारतं यस्त्वं सर्वार्थपरिबृंहितम् ॥ ३ ॥ जिज्ञासितमधीतं च यत्तद्ब्रह्म सनातनम् ॥ अथापि शोचस्यात्मानमकृतार्थ इव प्रभो ॥ ४ ॥ व्यास उवाच ॥ अस्त्येव मे सर्वमिदं त्वयोक्तं तथापि नात्मा परितुष्यते मे ॥ तन्मूलमव्यक्तमगाधबोध पृच्छामहे त्वाऽऽत्मभवात्मभूतम् ॥ ५ ॥ स वै भवान्वेद समस्तगुह्यमुपासितो यत्पुरुषः पुराणः ॥ परावरेशो मनसैव विश्वं सृजत्यवत्यत्ति गुणैरसंगः ॥ ६ ॥

हे पराशरपुत्र! हे महाभाग! आपके शरीरसे शरीरका अभिमानी प्रसन्न है और मनका अभिमानी मनसे प्रसन्न है कि नहीं ॥ २ ॥ जो जानने योग्य था सो भी आपने जाना अद्भुत अद्भुत सब अर्थोंकी खानि महाभारत भी आपने रचा ॥ ३ ॥ जो सनातन नित्य परब्रह्मकोभी विचारसे आपने प्राप्त किया एक वेदके चार भाग किये और उनका सार निकाल और बहुतसे ग्रन्थ और पुराण रचे तौभी ऐसे शोचवश हो रहेहो जैसे किसीने अनेक यत्नकर अपना कार्य सिद्ध कियाहो और उसका प्रयोजन सिद्ध नहीं हुआहो जैसे वह सोच करे है, हे प्रभो! तुम सर्वज्ञ होकर ऐसे सोचवश किस कारण होरहेहो ॥ ४ ॥ व्यासजी बोले जो तुमने कहा सो सब सत्य है परन्तु तौभी मेरा मन प्रसन्न नही है इसका कारण में नहीं जानता इसलिये आपको ब्रह्माजीका पुत्र ब्रह्मज्ञानी जान आपसे पूँछूहूं ॥ ५ ॥ जो सबसे गुप्त बातहै सो आप भली भांति जानते हो क्योंकि, जो पुराणपुरुष है उसकी तुमने उपासना करीहै, गुणरहीत कार्य कारणके नियंता जो अपने मनसेही सब विश्वको रचै पाले संहार करै है ॥ ६ ॥

—ग्रन्थ उसीकी प्रशंसा और जिसकी प्रशंसा की थी दूसरे ग्रन्थमें उसकी निन्दा, ऐसे ग्रन्थ मत बनाओ कि, जिसमें मोक्षदायक यदुनायकका नाम न हो सुखका समुद्र और जिसमें भगवान्के अनेक प्रकारके चरित्रहो कोई ऐसा मोक्षदायक ग्रन्थ वर्णन करो, इसप्रकारकी शिक्षा बारबार नारदमुनिने व्यासजीको दी, व्यासजीको अपनी कविताका बडाभारी अभिमान था, उन्होंने नारदकी कहीहुई एक बात भी नहीं मानी और अनेक प्रकारके ग्रन्थ बनाये, परन्तु उन ग्रन्थोंके बनानेसे व्यासजीको किंचित् मात्रभी सुख नहीं हुआ, ग्रन्थ बनानेके पीछे वरन् व्यासजीको और अधिक दुःख प्राप्तहुआ तब फिर व्यासको नारदजीने दुःखी देखा तब उनके ऊपर कृपाकरके और व्यासको त्रास देनेके लिये नारदमुनि हँसेथे कुछ अभिमानमें निर्दयी होकर नहीं हँसेथे, व्यासजीको तत्त्वज्ञानका उपदेश किया और उनके मनका सब संशय हरलिया।

सूर्यकी भांति त्रिलोकीमें तुम विचरते हो पवनकी नाई सबके अंतःकरणकी जानते हो, बुद्धिकी वृत्तिको भली भांति जानते हो परन्तु मेंभी परब्रह्म और वेदमें धर्मसे और व्रतसे परायण हूं तौभी मेरे मनकी न्यूनता नही गई सो तुमको भली भांति प्रगट है ॥ ७ ॥ श्रीनारदजी बोले कि, हे व्यासमुनि ! आपने भगवान्‌का निर्मल यश वर्णन नहीं किया, इसीलिये आपका मन प्रसन्न नहीं है यही न्यूनता समझो ॥ ८ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! जिस प्रधानतासे आपने धर्म अर्थादिक कहेहैं उस प्रधानतासे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी महिमा वर्णन नहीं किया ॥ ९ ॥ जिसमें जगत्‌के पवित्र करनेवाले परमात्माका यश नहीं कहा, चाहे उसमें कैसे ही चित्र विचित्र पद हों और वह काकतुल्य कामियोंको अच्छी लगे. ऐसी कविताईको

त्वं पर्यटन्नर्क इव त्रिलोकीमंतश्चरो वायुरिवात्मसाक्षी ॥ परावरे ब्रह्मणि धर्मतो व्रतैः स्नातस्य मे न्यूनमलं विचक्ष्व ॥ ॥ ७ ॥ नारद उवाच ॥ भवतानुदितप्रायं यशो भगवतोऽमलम् ॥ येनैवासौ न तुष्येत मन्ये तद्दर्शनं खिलम् ॥ ८ ॥ यथा धर्मादयश्चार्था मुनिवर्यानुकीर्तिताः ॥ न तथा वासुदेवस्य महिमा ह्यनुवर्णितः ॥ ९ ॥ न यद्वचश्चित्रपदं हरेर्यशो जगत्पवित्रं प्रगृणीत कर्हिचित् ॥ तद्वायसं तीर्थमुशन्ति मानसा न यत्र हंसा निरमंत्युशिक्क्षयाः ॥ १० ॥ तद्वाग्विसर्गो जनताऽघविप्लवो यस्मिन्प्रतिश्लोकमबद्धवत्यपि ॥ नामान्यनंतस्य यशोंकितानि यच्छृण्वंति गायंति गृणंति साधवः ॥ ११ ॥

सत्त्वगुणप्रधान परब्रह्ममें निवास करनेवाले मनस्वी सार असारके ज्ञानी ब्रह्मवादी काकतीर्थ कहैं हैं अत्यन्त करकै उस कविताईको नहीं पढ़ते * जैसे प्रसिद्ध है कि, मानससरोवरवासी हंस मानससरोवरही में विचरते हैं वह कमल वनको त्याग जहाँ जूठन डाली जाती है और काक काँव काँव करते हैं वहाँ हंस कभी नहीं जाते इसी भांति भगवद्भक्त भगवतहीके चरित्रोंके ग्रन्थ पढै हैं रसिक ग्रन्थोंमें ध्यान नहीं लगाते ॥ १० ॥ एक एक श्लोक चाहे जिस ग्रन्थका अशुद्ध हो परन्तु परमेश्वरका विषय हो, जो संसारके जीवोंका पाप नाश करै है, और सुयशका प्रकाश करै ऐसी कविताई और कथाको साधु ब्राह्मण गावैं हैं और सुनावैं हैं और सुनैं हैं ॥ ११ ॥

* कवित्त—कहा भयो जौन काव्य भेद भाव द्वन्द्वविना, हरी यश जामें सोई कहत सुहाई है । सन्त जन गावैं सुनैं कहैं जाप ताही कोरी,कविता बनाई देख गिरा पछिताई है ॥ रामरस विना जैसे फीको लगै स्वाद तिमि, रामरस विना स्वाद गन्धहु न आई है । भक्त मनभाई सुखदाई है सुहाई जामें, कृष्णकथा गाई सोई सांची कविताई है ॥ १ ॥

और जिसने ब्रह्मार्पण कर्म किया परन्तु भगवद्भक्तिसे रहित है, वह उपाधिरहित अत्यन्त ज्ञान शोभाको नहीं प्राप्त होता, फिर फलके समय भी दुःख होताहै जिसने निष्काम कर्म ईश्वरमें समर्पण नहीं किये उसकी ऐसीही गति होती है ॥ १२ ॥ इस कारण हे महाभाग ! आप यथार्थद्रष्टा हो, शुद्ध, यशस्वी, तेजस्वी, सत्यवादी सब व्रत करनेवाले हो अब आप चित्तको सावधान करके परमेश्वरकी लीला वर्णन करो, जिसको पढकर संसारके बन्धनसे लोग छूटें और ॥ १३ ॥ भगवान्के यशविना जो कुछ पृथक् दृष्टिसे वर्णन किया है उस नाम रूपमें पड़कर बुद्धि चंचल होजाती हैं जैसे वायुसे कम्पित नौका जलमें एक ठिकाने नहीं रहती ॥ १४ ॥ धर्मके लिये शिक्षा करनेवाले, तुम्हारी नैष्कर्मकी आज्ञाको देख दुष्टजन महा

नैष्कर्म्यमप्यच्युतभाववर्जितं न शोभते ज्ञानमलं निरंजनम् ॥ कुतः पुनः शश्वदभद्रमीश्वरे न चार्पितं कर्म यदप्य कारणम् ॥ १२ ॥ अथो महाभाग भवानमोघदृक् शुचिश्रवाः सत्यरतो धृतव्रतः ॥ उरुक्रमस्याखिलबन्धमुक्तये समाधिनाऽनुस्मर तद्विचेष्टितम् ॥ १३ ॥ ततोऽन्यथा किंचिन यद्विवक्षतः पृथग्दृशस्तत्कृतरूपनामभिः ॥ न कुत्रचित्क्वापि च दुःस्थिता मतिर्लभेत वाताहतनौरिवास्पदम् ॥ १४ ॥ जुगुप्सितं धर्मकृतेऽनुशासतः स्वभावरक्तस्य महान्व्यतिक्रमः ॥ यद्वाक्यतो धर्म इतीतरः स्थितो न मन्यते तस्य निवारणं जनः ॥ १५ ॥ विचक्षणोऽस्यार्हति वेदितुं विभोरनंतपारस्य निवृत्तितः सुखम् ॥ प्रवर्तमानस्य गुणैरनात्मनस्ततो भवान्दर्शय चेष्टितं विभोः ॥ १६ ॥ त्यक्त्वा स्वधर्मं चरणांबुजं हरेर्भजन्नपकोऽथ पतेत्ततो यदि ॥ यत्र क्व वा भद्रमभूदमुष्य किं को वाऽर्थ आप्तोऽभजतां स्वधर्मतः ॥ १७ ॥

अन्याय करैंगे और तुम्हारे वाक्योंसे संसारके तुच्छ जीव यही मानैंगे कि, यह भी एक प्रकारका धर्म है, यह नहीं जानैंगे कि इसका व्यासजीने निवारण किया है ॥ १५ ॥ जो अति निपुण हैं वह स्वभावसे अनन्त अपार परमेश्वरके स्वरूपको जानेहैं गुणोसे प्रवर्त्तमान जीवोंसे भिन्न समर्थ ईश्वरलीला तुम वर्णन करो ॥ १६ ॥ अपने धर्मको त्यागकर वासुदेवके चरणारविन्दका भजन करते करते जो अधबीचमें मरजाय तो उसको अपने धर्मके त्यागनेका दोष होता है परंतु स्वधर्मसे भजनेवाले इस जीवका जहाँ कहीं कुयोनिमें भी जन्महोय तौ भी भक्तही होता है भक्ति सदा

कल्याणकी दाता है भक्ति सब कार्यको सिद्ध करै है ॥ १७ ॥ विवेकी उस सुखके लिये यत्न करै और वह सुख ब्रह्मलोकतक होजाओ और नीचे स्थावरतक होजाओ परन्तु सब नहीं मिलता, विषयसुख प्राचीन कर्मसे सब ठौर नरकादिकमें भी विना यत्न किये दुःखकीसी भांति प्राप्त होता है ऐसे ही सुख भी प्राचीन कर्मसे गम्भीर वेगवाले कालसे विनाही चाहे आनकर प्रगट हो जाताहै ॥ १८ ॥ मुकुन्दसेवी जन, कभी भी संसारमें नहीं आता है, हे मित्र ! केवल कर्मनिष्ठावालोंकी भांति, क्योंकि भगवच्चरणारविन्दका स्पर्श फिर स्मरण करै है त्यागनेकी इच्छा नहीं करते वह रस

तस्यैव हेतोः प्रयतेत कोविदो न लभ्यते यद्भ्रमतामुपर्यधः ॥ तल्लभ्यते दुःखवदन्यतः सुखं कालेन सर्वत्र गभीररंहसा ॥ ॥ १८ ॥ न वै जनो जातु कथंचनाव्रजेन्मुकुन्दसेव्यन्यवदंग संसृतिम् ॥ स्मरन्मुकुंदांघ्र्युपगूहनं पुनर्विहातुमिच्छेन्न रसग्रहो यतः ॥ १९ ॥ इदं हि विश्वं भगवानिवेतरो यतो जगत्स्थाननिरोधसंभवाः ॥ तद्धि स्वयं वेद भवांस्तथाऽपि वै प्रादेशमात्रं भवतः प्रदर्शितम् ॥ २० ॥ त्वमात्मनात्मानमवेह्यमोघदृक्परस्य पुंसः परमात्मनः कलाम् ॥ अजं प्रजातं जगतः शिवाय तन्महानुभावाभ्युदयोऽधिगण्यताम् ॥ २१ ॥ इदं हि पुंसस्तपसः श्रुतस्य वा स्विष्टस्य सूक्तस्य च बुद्धिदत्तयोः ॥ अविच्युतोऽर्थः कविभिर्निरूपितो यदुत्तमश्लोकगुणानुवर्णनम् ॥ २२ ॥

मान कर उसको ग्रहण करते हैं ॥१९॥ यह विश्व ईश्वररूप ही है और नहीं है, जिससे जगत्‌की उत्पत्ति, पालन, संहार होता है सो तुम सब भली भांति जानोहो तौभी आपको एक देशमात्र दिखाया है ॥२०॥ हे आमोघदृष्टिवाले ! परपुरुप परमात्माकी तुम साक्षात् कला हो सो मनसे परमात्माको जानो जिसे अजन्मा कहते हैं उसी परमात्माने जगत्‌के कल्याणके लिये जन्म लिया ऐसे महाप्रतापीकी लीला वर्णन करो ॥२१॥ पुरुषके तप, श्रवण, दान, पुण्य करने और सुन्दर कूप, बावडी बनाने, श्रेष्ठयुक्तिका, बुद्धिका यही प्रयोजन कवियोंने कहाहै कि, परमात्माका गुण गाना॥२२॥

हे व्यासदेव ! मैं पहिले जन्ममें एक वेदवादी ब्राह्मणकी दासीसे उत्पन्न हुआथा, मुझे बाल अवस्थामें ही वर्षाकालमें ठहरे हुए साधुओंकी सेवा करने को नियुक्त कर दियाथा, वह ब्राह्मण साधु संतोंकी सेवामें लवलीन था वर्षाके दिनोंमें उस ब्राह्मणके स्थानपर साधु संत आनकर उसके यहां विश्राम किया करतेथे और उस ब्राह्मणने साधु लोगोंके चौका वर्तनकी टहलके लिये मेरी माताको नियतकर दियाथा, मैंभी अपनी माताके संग उन साधुओंके निकट रहकर आठोंपहर उनका दर्शन करता रहताथा, जिस समय साधु लोग परस्पर बैठकर श्रीनारायणकी कथा वार्ता कहतेथे, उस समय मैंभी उनके समीप बैठा सुनता रहता और उनकी सेवा करता रहताथा और वह ऋषिभी मेरे ऊपर दया करतेथे ॥ २३ ॥ मेरे चित्तकी सब

अहं पुरातीतभवेऽभवं मुने दास्यास्तु कस्याश्चन वेदवादिनाम् ॥ निरूपितो बालक एव योगिनां शुश्रूषणे प्रावृषि निर्विविक्षताम् ॥ २३ ॥ ते मय्यपेताखिलचापलेऽर्भके दांतेऽधृतक्रीडनकेऽनुवर्तिनि ॥ चक्रुः कृपां यद्यपि तुल्यदर्शनाः शुश्रूषमाणे मुनयोऽल्पभाषिणि ॥ २४ ॥ उच्छिष्टलेपाननुमोदितो द्विजैः सकृत्स्म भुंजे तदपास्तकिल्बिषः ॥ एवं प्रवृत्तस्य विशुद्धचेतसस्तद्धर्म एवात्मरुचिः प्रजायते ॥ २५ ॥ तत्रान्वहं कृष्णकथाः प्रगायतामनुग्रहेणाशृणवं मनोहराः ॥ ताः श्रद्धया मेऽनुपदं विशृण्वतः प्रियश्रवस्यंग ममाभवद्रुचिः ॥ २६ ॥ तस्मिंस्तदा लब्धरुचेर्महामुने प्रियश्रवस्यस्खलिता मतिर्मम ॥ ययाहमेतत्सदसत्स्वमायया पश्ये मयि ब्रह्मणि कल्पितं परे ॥ २७ ॥

चंचलता दूर होगई, अपनी इन्द्रियोंको वशमें रखता थोडा बोलता और वह समदर्शी साधुभी मुझपर अनुग्रह करतेथे ॥ २४ ॥ उस ब्राह्मणकी आज्ञानुसार उन साधुओंके पात्रोंमें उच्छिष्ट जो शेप रहजाताथा मैं नित्यप्रति वही भोजन पाताथा इससे मेरे सब पाप दूर होगये जब मैं ऐसे विशुद्ध चित्तसे रहने लगा तब तो उस धर्ममें मेरी अधिक रुचि होगई ॥ २५ ॥ हे मित्र ! दिन रात कृष्णकथा उनके मुखसे सुननेसे प्रिय यशवाले भगवान् वासुदेवमें मेरी रुचि दिन दिन अधिक होती गई ॥२६॥ हे व्यास ! श्रीनारायणके चरणारविन्दोंमें जब मेरी अधिक रुचि बढी तौ मेरी अखण्डित बुद्धि होगई, यह सब मुझको दीखने लगा सत् असत् अपनी मायासे ब्रह्ममें कल्पित मानने लगा ॥ २७ ॥

इसप्रकार शरद वर्षाऋतुमें दिनरात परमेश्वरका निर्मल यश सुनतारहूं जो महात्मा मुनियोंने गाया उससे आत्माके रज, तम, नाशकरनेवाली प्रवृत्ति होगई ॥ २८ ॥ वह अनुरागी, नम्र, श्रद्धालु, जितेन्द्रिय, मुझ सेवक बालकपर अत्यन्त कृपा करनेलगे ॥ २९ ॥ वह दीनवत्सल साधु चलते समय मुझे साक्षात् श्रीभगवान्के मुखसे निर्गत गुह्यतम ज्ञानका उपदेश करगये ॥ ३० ॥ उस ज्ञानसे सर्वव्यापक भगवान् वासुदेवकी मायाका प्रभाव जाना जिससे उस परम पदवीको सब जातेहैं ॥३१॥ हे ब्रह्मन्! यह आध्यात्मादि तापत्रयीकी औषधि है जो बृहत्त्वादि गुणविशिष्ट, चैतन्य, पूर्णरूप, भगवान् ब्रह्म, ईश्वरमें सब कर्म समर्पण करना ॥ ३२ ॥ हे सुव्रत! जो रोग जिस वस्तुसे जीवोंको होय वह रोग उस वस्तुसे

**इत्थं शरत्प्रावृषिकावृतू हरेर्विशृण्वतो मेऽनुसवं यशोऽमलम् ॥ संकीर्त्यमानं मुनिभिर्महात्मभिर्भक्तिः प्रवृत्ताऽऽत्मरजस्तमोपहा ॥ २८ ॥ तस्यैवं मेऽनुरक्तस्य प्रश्रितस्य हतैनसः ॥ श्रद्दधानस्य बालस्य दांतस्यानुचरस्य च ॥ २९ ॥ ज्ञानं गुह्यतमं यत्तत्साक्षाद्भगवतोदितम् ॥ अन्ववोचन्गमिष्यंतः कृपया दीनवत्सलाः ॥ ३० ॥ येनैवाहं भगवतो वासुदेवस्य वेधसः ॥ मायानुभावमविदं येन गच्छंति तत्पदम् ॥ ३१ ॥ एतत्संसूचितं ब्रह्मंस्तापत्रयचिकित्सितम् ॥ यदीश्वरे भगवति कर्म ब्रह्मणि भावितम् ॥ ३२ ॥ आमयो यश्च भूतानां जायते येन सुव्रत ॥ तदेव ह्यामयं द्रव्यं न पुनाति चिकित्सितम् ॥३३॥ एवं नृणां क्रियायोगाः सर्वे संसृतिहेतवः॥त एवात्मविनाशाय कल्पंते कल्पिताः परे॥३४॥**

उनका नहीं जाता चाहे कैसीही चिकित्सा करो ॥ ३३ ॥ ऐसे मनुष्योके सब कर्मकाण्ड अपने निमित्तसे करै तो सदा संसारमें जन्मता मरता रहताहै और अपना विनाश होयहै वही सब परमेश्वरमें समर्पण करै तो अपना मोक्ष होताहै प्रथम तो महात्मा पुरुषोंकी सेवा उससे उनकी कृपा होय उस कृपासे उस धर्ममें श्रद्धा होय तब भगवत्कथा सुननेसे ईश्वरमें प्रीति होय उस प्रीतिसे दोनों देहोंको विवेक होय ऐसा आत्मज्ञान होताहै तब दृढ भक्ति उस भक्तिसे भगवान्का तत्त्वज्ञान उस तत्त्वज्ञानसे सर्वज्ञत्व सर्वात्मत्व अपहतपाप्मत्व इत्यादि भगवद्गुण प्रगट होनेका यह क्रम है ॥ ३४ ॥

जिस कर्ममें भगवत्की प्रसन्नताहै यह जानिके जो कर्म करै है उस कर्मके अधीन भक्तियों समेत ज्ञान होताहै ॥ ३५ ॥ भगवान्की आज्ञाहै कि, सब शुभ कर्म करो यह जान जो कर्म करै हैं उनका मोक्ष होताहै जो मनुष्य श्रीकृष्णके गुण अपने मुखसे उच्चारण करै है वह निःसन्देह मोक्षका भागी है ॥ ३६ ॥ भगवान्को नमस्कार और वासुदेवका ध्यान करै प्रद्युम्न, संकर्षण, अनिरुद्धको नमस्कार करै ॥ ३७ ॥ इन मूर्तियोंके नामसे मंत्रोक्त मूर्ति बनावै वह मूर्तियोंके नामसे है और बाह्यकी यह मूर्ति नहीं है ऐसा जानकर जो पूजन करै तो वो पुरुष सुंदर दर्शन करने योग्य होजाताहै ॥ ३८ ॥ हे ब्रह्मन्! यह अपना ज्ञान जो मैंने अनुष्ठानकिया इससे परमात्माने मुझको ज्ञान ऐश्वर्य दिया ॥३९॥ हे बहुश्रुत ! विभुकी लीला

यदत्र क्रियते कर्म भगवत्परितोषणम् ॥ ज्ञानं यत्तदधीनं हि भक्तियोगसमन्वितम् ॥ ३५ ॥ कुर्वाणा यत्र कर्माणि भगवच्छिक्षयाऽसकृत् ॥ गृणंति गुणनामानि कृष्णस्यानुस्मरंति च ॥ ३६ ॥ ॐ नमो भगवते तुभ्यं वासुदेवाय धीमहि ॥ प्रद्युम्नायानिरुद्धाय नमः संकर्षणाय च ॥ ३७ ॥ इति मूर्त्यभिधानेन मंत्रमूर्तिममूर्तिकम् ॥ यजते यज्ञपुरुषं स सम्यग्दर्शनः पुमान् ॥ ३८ ॥ इमं स्वनिगमं ब्रह्मन्नवेत्य मदनुष्ठितम् ॥ अदान्मे ज्ञानमैश्वर्यं स्वस्मिन्भावं च केशवः ॥ ३९ ॥ त्वमप्यदभ्रश्रुतविश्रुतं विभोः समाप्यते येन विदा बुभुत्सितम् ॥ आख्याहि दुःखैर्मुहुरर्दितात्मनां संक्लेशनिर्वाणमुशंति नान्यथा ॥४०॥ इति श्रीमद्भा० प्रथ० व्यासनारदसं० पंचमोऽध्यायः ॥५॥ ६ ॥ सूत उवाच ॥ एवं निशम्य भगवान्देवर्षेर्जन्म कर्म च ॥ भूयः पप्रच्छ तं ब्रह्मन्व्यासः सत्यवतीसुतः ॥ १ ॥ व्यास उवाच ॥ भिक्षुभिर्विप्रवसिते विज्ञानादेष्टृभिस्तव ॥ वर्तमानो वयस्याद्ये ततः किमकरोद्भवान् ॥ २ ॥

तुमभी कहो जिससे ज्ञानियोंके सब जाननेकी इच्छा पुरी होजाय और दुःखसे पीड़ित जीवोंका सब क्लेश जिससे शान्त होगा और प्रकारसे नहीं ॥४०॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कंधे भाषाटीकायां श्रीव्यासनारदसंवादे पंचमोऽध्यायः ॥५॥ दोहा–मिले छठे अध्यायमें, ज्यों नारदको सिद्ध ॥ जगत माँहि जाते भये, नारद परमप्रसिद्ध ॥ १ ॥ इतनी कथा सुनाय सूतजी बोले कि, हे शौनक ऋषि! सत्यवतीसुत व्यासजी देवऋषि नारदके जन्म कर्मकी कथा सुनकर फिर नारदजीसे बूझने लगे ॥१॥ कि, हे कृपासिंधु ! वह ज्ञानदाता भिक्षु जब सब चलेगये तो आपने प्रथम

अवस्थामें क्या किया ॥ २ ॥ हे स्वायंभुव ! आपने पिछली अवस्था कैसे व्यतीत करी जब काल आया तो वह शरीर कैसे त्यागन किया ॥ ३ ॥ हे सुरसत्तम ! प्रथम कल्पका स्मरण तुमको कैसे बनारहा सबको परलोकदाता यह काल खंडित न हुआ तुम्हारी स्मृतिभी खंडित नहीं हुई सो कहो ॥ ४ ॥ श्रीनारदजी बोले कि, ज्ञानदाता भिक्षु जब चलेगये तब आयुकी आदिमें यह किया ॥ ५ ॥ मेरी माता स्त्रीस्वभाव मूढ दासी कोई बाततक करनी जिसको न आवे एक मैंही उसके अकेला बेटा मुझसे अधिक स्नेह रक्खे ॥६॥ और मेरे निर्वाहकी चिंता रात दिन करती रहै परन्तु

**स्वायंभुव कया वृत्त्या वर्तितं ते परं वयः ॥ कथं चेदमुदस्राक्षीः काले प्राप्ते कलेवरम् ॥ ३ ॥ प्राक्कल्पविषयामेतां स्मृतिं ते सुरसत्तम ॥ न ह्येष व्यवधात्काल एष सर्वनिराकृतिः ॥ ४ ॥ नारद उवाच ॥ भिक्षुभिर्विप्रवसिते विज्ञानादेष्टृभिर्मम ॥ वर्तमानो वयस्याऽऽद्ये तत एतदकारषम् ॥ ५ ॥ एकात्मजा मे जननी योषिन्मूढा च किंकरी ॥ मय्यात्मजेऽनन्यगतौ चक्रे स्नेहानुबंधनम् ॥ ६ ॥ सास्वतंत्रा न कल्पासीद्योगक्षेमं ममेच्छती ॥ ईशस्य हि वशे लोको योषा दारुमयी यथा ॥ ७ ॥ अहं च तद्ब्रह्मकुल ऊषिवांस्तदवेक्षया ॥ दिग्देशकालाऽव्युत्पन्नो बालकः पंचहायनः ॥ ८ ॥ एकदा निर्गतां गेहाद्दुहंतीं निशि गां पथि ॥ सर्पोऽदशत्पदा स्पृष्टः कृपणां कालचोदितः ॥ ९ ॥ तदा तदहमीशस्य भक्तानां शमभीप्सतः ॥ अनुग्रहं मन्यमानः प्रातिष्ठं दिशमुत्तराम् ॥ १० ॥**

वहभी पराधीन और असमर्थ थी जैसे काठकी पुतली नटुवेके वशमें रहतीहै ॥ ७ ॥ माताके स्नेहसे मैं उस ब्राह्मणके पास रहता रहा परन्तु मनसें दिनरात यह विचार करता रहूं कि, इस मोहकी फांसीसे किस दिन छूटूंगा साधुलोगोंकी कृपासे मैं अपने आपको पांचवर्षका नहीं समझताथा ॥८॥ एक दिन मेरी माता उस ब्राह्मणके लिये दूध दुहानेको जाती थी सो मार्गमें उस बिचारीको काले सर्पने डसलिया ❋ ॥ ९ ॥ तब मैं अत्यन्त आनन्दहो उस समय यही विचार किया कि, ईश्वर भक्तोका सदा कल्याण करते हैं और मुझे अपना दास जान मुझपरभी अनुग्रह किया

* शंका—नारदकी माताके ऊपर मुनि लोगोंकी बडी कृपाथी, क्योंकि जो कृपा नहीं करते तो मुनियोंके सकाशमें नारद और दासीकी स्थिति क्यों होती ? ऐसी मुनियोंकी कृपामें नारदजीकी माता सर्पके काटनेसे क्यों मरगई, ऐसी खोटी मृत्यु नारदजीकी माताकी सुनके हमको बडी शका होतीहै ॥

उत्तर—नारदकी माताने मुनियोंको तीर्थयात्रा करनेके लिये जाता देखकर और अपने पुत्र नारदको ज्ञानमें रमण करता जानके और इन्द्रियोंको बडी बलवान् समझके भगवान् वासुदेवकी प्रार्थना करनेलगी-

यह बात निश्चय समझ में उसी समय उत्तर दिशाकी ओरको चलदिया ॥ १० ॥ समृद्ध देश, राजधानी, ग्राम, व्रज, रत्नादि उत्पत्ति स्थान किसानोंके गांव, सुपारी, पुष्पोंकी वाटिका, स्वतःसिद्ध वृक्षसमूहोंसे वन डट रहे और वृक्षसमूहोंके सुन्दर उपवन देखे ॥ ११ ॥ चित्रधातु विचित्र पर्वत हाथी वृक्षोंकी शाखा तोड़रहे निर्मल जल भरे ताल झकोलरहे मार्गमें जहां तहां मनोहर, कूप, बावडी, ताल, नदी, वन, दृष्टि आतेथे ॥१२॥ सुन्दर सुन्दर भ्रमर जहां तहां गुञ्जार रहेथे पक्षी चित्र विचित्र अपनी अपनी बोली बोल रहेथे नर्पल, वांस वीर्णमूलके समूह कुशा

स्फीताञ्जनपदांस्तत्र पुरग्रामव्रजाकरान् ॥ खेटखर्वटवाटीश्च वनान्युपवनानि च ॥ ११ ॥ चित्रधातुविचित्राद्रीनिभभग्नभुजद्रुमान् ॥ जलाशयाञ्छिवजलान्नलिनीः सुरसेविताः ॥ १२ ॥ चित्रस्वनैः पत्ररथैर्विभ्रमद्भ्रमरश्रियः ॥ नलवेणुशरस्तंबकुशकीचकगह्वरम् ॥ १३ ॥ एक एवातियातोऽहमद्राक्षं विपिनं महत् ॥ घोरं प्रतिभयाकारं व्यालोलूकशिवाऽजिरम् ॥ १४ ॥

बांसोंमें आपसे आप छिद्र हो रहेहैं उसमें पवन भरकर वांसुरीके समान सुरीले शब्द निकल रहे हैं वह कीचक कहाते हैं, इनसेही महागम्भीर हो रहा ॥ १३ ॥ मैं अकेला ऐसे महा घोरभयंकर वनमें सर्प, विच्छू, शृगाल जहां भयानक बोली बोल रहेथे उनको देखता चला जाताथा ॥ १४ ॥

—और अपने मनमें यह विचारनेलगी कि, मुनिलोग तो मुझको छोडकर अपने अपने आश्रमोंको चलदिये और पुत्र मेरा ज्ञानमे मतवाला है, अब मेरी प्रतिपाल कौन करेगा, क्योकि इन्द्रिय तो अपनी अपनी ओर को मेरे प्राण खैंच खैंच मुझको कठिन दु खदेगी, नारदकी माताने विचारकिया कि शूद्रकुलमें मेरा जन्महुआ, शूद्रोंकी मैंने सगति की, किसी शुभकर्मके प्रभावसे मुझको मुनियोंकी सगति प्राप्तहुई है और ज्ञान ध्यानमें हीनहू, मेरे हृदयमें कुछभी ज्ञान नहीं, अब मैं निराधारहू, मेरा मरण शीघ्र होना चाहिये ईसप्रकार भगवान्से विनय करने लगी, तब भगवान्ने उसकी विनय स्वीकार करके शीघ्र मृत्यु होनेके लिये सापसे कटवाया, जब वह मरगई तो उसको सुरपुरका वासदिया और उसको अपने सन्मुख रखा, इसलिये सर्पबाधासे नारदजीकी माताका मरणहुआ, इसलिये उसको अपने सन्मुख रक्खा कि, जिस प्राणीको साप उसले ताहै उसकी दुर्गति होती है इसकी कुगति न हो और नारदकी माताको मुनियोंकी कृपासे भगवान्ने अपने सन्मुख वासस्थान दिया ।

चलते चलते सब शरीर शिथिल होगया तौ एक सुन्दर सरोवर मुझको दृष्टि आया तब मैं भूखा प्यासा उस तालके जलमें स्नान करके जल पिया तो मेरे शरीरका सब श्रम दूर हुआ ॥१५॥ उस महागम्भीर सरोवरके तीर एक पीपलका वृक्ष था मैं उस पीपलके वृक्षके नीचे बैठकर परमेश्वरके स्वरूपका हृदयमें ध्यान करने लगा ॥ १६ ॥ भावसे मन जीतकर परमात्माके अमल चरणकमलका ध्यान करने लगा प्रीतिवशहो नेत्रोंसे आंसू बहनेलगे तब धीरे धीरे हृदयमें भगवान् वासुदेवका दिव्यरूप ऐसा दिखाई दिया कि, एक पुरुष सुन्दर स्वरूप जिसके मुखारविन्दका प्रकाश कोटि भास्करोंसे भी अधिक चतुर्भुजी मूर्ति, शंख चक्र गदा पद्म चारों हाथोंमें लिये पीताम्बर पहने वैजयंती माला कण्ठमें धारण किये किरीट मुकुट शिरधरे, त्रिभंगी छबिकरे मकराकृत कुण्डल कानोंमें पहने, श्यामस्वरूप कमलनयन, लंबी भुजा, तापहारिणी चितवन्

परिश्रांतेंद्रियात्माऽहं तृट्परीतो बुभुक्षितः ॥ स्नात्वा पीत्वा ह्रदे नद्या उपस्पृष्टो गतश्रमः ॥ १५ ॥ तस्मिन्निर्मनुजेऽरण्ये पिप्पलोपस्थ आस्थितः ॥ आत्मनात्मानमात्मस्थं यथाश्रुतमचिंतयम् ॥ १६ ॥ ध्यायतश्चरणांभोजं भावनिर्जितचेतसा ॥ औत्कंठ्याश्रुकलाक्षस्य हृद्यासीन्मे शनैर्हरिः ॥ १७ ॥ प्रेमातिभरनिर्भिन्नपुलकांगोतिनिर्वृतः ॥ आनंदसंप्लवे लीनो नापश्यमुभयं मुने ॥ १८ ॥ रूपं भगवतो यत्तन्मनःकांतं शुचापहम् ॥ अपश्यन्सहसोत्तस्थे वैक्लव्याद्दुर्मना इव ॥ १९ ॥ दिदृक्षुस्तदहं भूयः प्रणिधाय मनो हृदि ॥ वीक्षमाणोपि नापश्यमवितृप्त इवातुरः ॥ २० ॥ एवं यतंतं विजने मामाहागोचरो गिराम् ॥ गंभीरश्लक्ष्णया वाचा शुचः प्रशमयन्निव ॥ २१ ॥

मन्द मन्द मुसकाते बांकी झांकी दिखाते मेरे सम्मुख आये, उस मनमोहन स्वरूपको देखतेही मैंने परमानन्द होकर चाहा कि इसी सुन्दर स्वरूपको निहारता रहूं ॥ १७ ॥ प्रेम प्रीतिके भावसे हृदय पुलकायमान होगया मन महासुखीहो आनन्दके महाप्रवाहमें लीन होगया देहकी सब सुधि बिसरगई परमात्माकी भी सुधि नहीं रही ॥ १८ ॥ मनको सुखदायक शोकनाशक जो भगवान्का रूप है सो एक संग हृदयमें दीखा और मैं आनंदसे देखतारहा विवशतासे मेरा मन कुछ खेदित हुआ जब वह स्वरूप मेरे ध्यानसे अंतर्धान हुआ ॥ १९ ॥ उस रूपके देखनेको फिर हृदयमें मन लगाया प्रथम जो रूप देखा था वह रूप फिर दिखाई नहीं दिया ॥ २० ॥ उस एकान्त वनमें मुझ यत्नशीलको परमेश्वरने गम्भीर

आकाशवाणीसे मेरे मनका सब शोक दूरकिया ॥ २१ ॥ बडे खेदकी बात है कि, इस जन्ममें तू मेरा दर्शन करनेके योग्य नहीं था, क्योंकि कामका मल जिनके हृदय और मनके दग्ध नहीं हुए हैं उन कुयोगियोंको मेरा दर्शन नहीं होता ॥ २२ ॥ हे पापरहित ! एक बार मैंने अपना स्वरूप तुझको इसलिये दिखायाहै कि, तेरे मनमें अनुराग बढे और जो मेरे चाहनेवाले साधक लोग हैं वह सब कामादिक विषयका त्याग करदेतेहैं ॥ २३ ॥ और थोडीहीसी सज्जनोंकी सेवासे तेरी मति मुझमें अत्यन्त दृढ होगई अब इस निंदित देहको त्याग तू मेरा पार्षद होगा ॥ २४ ॥ और मुझसे तेरी प्रीति सृष्टिके आदि अंतमें कभी नहीं छूटैगी और मेरी कृपासे तुझे इस जन्मका सब वृत्तान्त स्मरण रहैगा ॥ २५ ॥ इस श्लोकमें

हंतास्मिञ्जन्मनि भवान्न मां द्रष्टुमिहार्हति ॥ अविपक्वकषायाणां दुर्दर्शोऽहं कुयोगिनाम् ॥ २२ ॥ सकृद्यद्दर्शितं रूपमेतत्कामाय तेऽनघ ॥ मत्कामः शनकैः साधुः सर्वान्मुंचति हृच्छयान् ॥ २३ ॥ सत्सेवया दीर्घया ते जाता मयि दृढा मतिः॥ हित्वाऽवद्यमिमं लोकं गंता मज्जनतामसि ॥ २४ ॥ मतिर्मयि निबद्धेयं न विपद्येत कर्हिचित् ॥ प्रजासर्गनिरोधेऽपि स्मृतिश्च मदनुग्रहात् ॥ २५ ॥ एतावदुक्त्वोपरराम तन्महद्भूतं नभोलिंगमलिंगमीश्वरम् ॥ अहं च तस्मै महतां महीयसे शीर्ष्णावनामं विदधेऽनुकंपितः ॥ २६ ॥ नामान्यनंतस्य हतत्रपः पठन्गुह्यानि भद्राणि कृतानि च स्मरन् ॥ गां पर्यटंस्तुष्टमना गतस्पृहः कालं प्रतीक्षन्विमदो विमत्सरः ॥ २७ ॥ एवं कृष्णमतेर्ब्रह्मन्नसक्तस्यामलात्मनः ॥ कालः प्रादुरभूत्काले विद्युत्सौदामनी यथा ॥ २८ ॥

विलक्षण बात है कि, जिसकी देह नही, सबसे बडी जिसकी श्वास आकाशके भीतर जिसकी मूर्ति, ऐसे ईश्वर परमात्मा मुझसे कहकर चुप होगये मैंने भी सब बडोंकी कृपासे उस परब्रह्म परमेश्वरको बारंबार प्रणाम किया ॥ २६ ॥ और सब लज्जा तजकर भगवान्का भजन करने लगा, जो मांगलिक छिपेहुए परमेश्वरके चरित्र थे उनका स्मरण करने लगा और सब पृथ्वीपर फिरूं और अपने मनको प्रसन्न रक्खूं किसी वस्तुकी चाहना नहीं करता मद, मत्सर ईर्षा, सब त्यागदी,कालकी वाट दिनरात देखता रहता ॥ २७ ॥ हे ब्रह्मन् ! जैसे अकस्मात् सुदामा पर्वतसे बिजली निकलै और उसीमें समाय उसकी समान कृष्णमें मेरी मति हुई और किसीमें आसक्त नहीं,निर्मल आत्मा मेरा होगया जब मृत्युका समय आया तो मृत्युहोगई॥२८॥

मरनेका क्या शोक संताप है? आप तो चतुर और ज्ञानी हैं, अधिक समझाना तो मूर्खोंको चाहिये. यह बात सुनकर युधिष्ठिरने अपने मनको धैर्य दिया" ॥ ४६ ॥ उस समय सब मुनियोंने प्रसन्न होकर छिपे नामोंसे श्रीकृष्णकी स्तुतिकरी, और श्रीकृष्णकी मनोहर मूर्ति हृदयमें बसाय सब अपने अपने आश्रमको गये ॥ ४७ ॥ तब श्रीयदुनाथसमेत युधिष्ठिरने हस्तिनापुरमें जाकर धृतराष्ट्रसहित तपस्विनी गान्धारीको शान्त किया ॥४८॥ धृतराष्ट्रने और वासुदेवने राजा युधिष्ठिरकी सराहना करी और समर्थ राजा युधिष्ठिर प्रसन्न हो, धर्म कर्मसे अपने परदादाकी राजगद्दीपर बैठकर धर्मराज करने लगे ॥ ४९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां भीष्मस्तुतियुधिष्ठिरराजप्रलंभो नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥

**तुष्टुवुर्मुनयो हृष्टाः कृष्णं तद्गुह्यनामभिः ॥ ततस्ते कृष्णहृदयाः स्वाश्रमान्प्रययुः पुनः ॥ ४७ ॥ ततो युधिष्ठिरो गत्वा सहकृष्णो गजाह्वयम् ॥ पितरं सांत्वयामास गांधारीं च तपस्विनीम् ॥४८॥ पित्रा चानुमतो राजा वासुदेवानुमोदितः ॥ चकार राज्यं धर्मेण पितृपैतामहं विभुः ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्भा० प्रथ० युधिष्ठिरराज्यप्रलंभनं नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥**

**शौनक उवाच ॥ हत्वा स्वरिक्थस्पृध आततायिनो युधिष्ठिरो धर्मभृतां वरिष्ठः ॥ सहानुजैः प्रत्यवरुद्धभोजनः कथं प्रवृत्तः किमकारषीत्ततः ॥ १ ॥ सूत उवाच ॥ वंशं कुरोर्वंशदवाग्निनिर्हृतं संरोहयित्वा भवभावनो हरिः ॥ निवेशयित्वा निजराज्य ईश्वरो युधिष्ठिरं प्रीतमना बभूव ह ॥ २ ॥ निशम्य भीष्मोक्तमथाच्युतोक्तं प्रवृत्तविज्ञानविधूतविभ्रमः ॥ शशास गामिन्द्र इवाऽजिताश्रयः परिध्युपांतामनुजानुवर्तितः ॥ ३ ॥**

दोहा—कियो दशम अध्यायमें, धर्मराजसुत राज। गमन द्वारकाको कियो, कृष्णचन्द्र महाराज ॥ १० ॥ इतनी कथा सुन शौनक मुनि बोले, कि हे सूतजी महाराज! जो अपनेसे अधिक राज्यकी इच्छा करतेथे, उन अन्यायी दुराचारियोंको मारकर, धर्मधारियोंमें श्रेष्ठ राजा युधिष्ठिरने अपने भाइयों समेत वैरागी होकर कैसे अपना समय व्यतीत किया, सो वर्णन कीजै? ॥ १ ॥ सूतजी बोले कि, हे शौनकमुनि! जो कुरुवंशरूप दावानलसे जले वंशको श्रीकृष्णचन्द्र फिर अपनी कृपादृष्टिसे उत्पन्नकर हस्तिनापुरके राज्यमें युधिष्ठिरको प्रवेश कराकर अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥२॥ और राजा युधिष्ठिर, भीष्मपितामह और श्रीयदुनाथ भगवान्का परमज्ञान सुनकर, सब भ्रम और भटकनाको छोड़ श्रीकृष्णाश्रयसे सब

भाइयोंसमेत समुद्रपर्यन्त पृथ्वी और प्रजाका इन्द्रकी समान पालन करने लगे ॥ ३ ॥ जब इच्छा होती तब मेघ बरसता सब पृथ्वी कामधेनु हो रहीथी, गौओंसे व्रज पूरित हो रहाथा ॥ ४ ॥ नदी, समुद्र, पर्वत, वन, वनस्पति, लतासमेत सब औषधियें, सब ऋतुमें इच्छापूर्वक फूलती फलती थीं॥५॥और राजा युधिष्ठिरके राज्यमें किसी जीवको किसी समय, मानसी व्यथा, रोग, शीत उष्णादिक, अध्यात्मिक, अधिदैव, अधिभूत, दुःख नहीं होतेथे ॥ ६ ॥ श्रीद्वारकानाथ देवकीनंदन अपने मित्र पाण्डवोंका दुःख दूर करनेके लिये और भगिनीकी प्रीतिकी इच्छासे कुछ दिनों हस्तिनापुर में वास करके पश्चात् युधिष्ठिरसे सम्मतिकर और आज्ञा ले भेंट प्रणाम कर,और वहांके पुरुषोसे यथायोग्य मिल प्रणामको प्राप्तहो श्रीभगवान् वासुदेव

कामं ववर्ष पर्जन्यः सर्वकामदुघा मही ॥ सिषिचुः स्म व्रजान्गावः पयसोधस्वतीर्मुदा ॥ ४ ॥ नद्यः समुद्रा गिरयः सवनस्पतिवीरुधः ॥ फलंत्योषधयः सर्वाः काममन्वृतु तस्य वै ॥ ५ ॥ नाधयो व्याधयः क्लेशा दैवभूतात्महेतवः ॥ अजातशत्रावभवञ्जन्तूनां राज्ञि कर्हिचित ॥ ६ ॥ उषित्वा हास्तिनपुरे मासान्कतिपया न्हरिः ॥ सुहृदां च विशोकाय स्वसुश्च प्रियकाम्यया ॥७॥ आमंत्र्य चाऽभ्यनुज्ञातः परिष्वज्याभिवाद्य तम् ॥ आरुरोह रथं कैश्चित्परिष्वक्तोभिवादितः ॥ ८ ॥ सुभद्रा द्रौपदी कुंती विराटतनया तथा ॥ गांधारी धृतराष्ट्रश्च युयुत्सुर्गौतमो यमौ ॥ ९ ॥ वृकोदरश्च धौम्यश्च स्त्रियो मत्स्यसुतादयः ॥ न सेहिरे विमुह्यंतो विरहं शार्ङ्गधन्वनः ॥ १० ॥ सत्संगान्मुक्तदुस्संगो हातुं नोत्सहते बुधः ॥ कीर्त्यमानं यशो यस्य सकृदाकर्ण्य रोचनम् ॥ ११ ॥

रथपर बैठे ॥ ७ ॥ ८ ॥ उस समय सुभद्रा, द्रौपदी, कुन्ती, उत्तरा, गान्धारी, धृतराष्ट्र युयुत्सु "जो धृतराष्ट्रके वीर्यसे वेश्यासे जन्माथा" कृपाचार्य, नकुल, सहदेव ॥ ९ ॥ भीम, धौम्यऋषि, और मत्स्यसुता उत्तरा, आदि मोहके वशहो, मदनमोहन व्रजनाथ बाँकेविहारीके वियोगको न सहसके, मत्स्यसुता सत्यवतीका भी नाम है ॥ १० ॥ महात्मा पुरुषोंके मुखसे जो बुद्धिमानने एकबार भी श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दके यशको सुना, वह उसी समय सब लोभ मोह स्त्री पुत्रादिकोंकी प्रीति तज उस कृष्णगुणगानेवालेके सत्संगको नहीं त्यागसक्ता ॥ ११ ॥

जिन युधिष्ठिरादिकोंकी श्रीकृष्णमें अलौकिक प्रीति, नित्यप्रति (आना, जाना, हँसना), देखना, छूना, बोलना, (चलना), शयन, आसन, भोजन रहताथा उनसे उनका विरह किसप्रकार सहाजाय॥१२॥सब अतिस्नेहके मारे बँधेहुए श्रीकृष्णकी पूजा करनेके लिये जहां तहां चले॥१३॥देवकीसुतकी यात्रामें किसीप्रकारका अमंगल न हो इसलिये बांधवोंकी स्त्रियोंने उत्कंठाके मारे आँखोंके आँसू आँखोहीमें रोके ॥१४॥ और जहांतहां मृदंग, शंख, वीणा,

तस्मिन्न्यस्तधियः पार्थाः सहेरन्विरहं कथम् ॥ दर्शनस्पर्शसंलापशयनासनभोजनैः ॥ १२ ॥ सर्वे तेऽनिमिषैरक्षैस्तमनु द्रुतचेतसः ॥ वीक्षंतः स्नेहसंबद्धा विचेलुस्तत्रतत्र ह ॥ १३ ॥ न्यरुंधन्नुद्गलद्बाष्पमौत्कंठ्याद्देवकीसुते ॥ निर्यात्यगारान्नोभद्रमिति स्याद्बांधवस्त्रियः ॥ १४ ॥ मृदंगशंखभेर्यश्च वीणापणवगोमुखाः ॥ धुंधुर्यानकघंटाद्या नेदुर्दुंदुभयस्तथा ॥ १५ ॥ प्रासादशिखरारूढाः कुरुनार्यो दिदृक्षया ॥ ववृषुः कुसुमैः कृष्णं प्रेमव्रीडास्मितेक्षणाः ॥ १६ ॥ सितातपत्रं जग्राह मुक्तादामविभूषितम् ॥ रत्नदंडं गुडाकेशः प्रियः प्रियतमस्य ह ॥ १७ ॥

भेरी, गोमुख, धुंधरी, घण्टा, दुंदुभी बाजे बड़े गम्भीर शब्दसे बजरहेथे ॥ १५ ॥ और कौरवोंकी स्त्रियें छज्जोंपर बैठीहुई श्रीमदनमोहन बाँके विहारीकी प्रीतिके जालमें फँसी, लज्जाके मारे मनहीमन मुसकाय तिरछी चितवनसे देखतीथीं, और जय जय शब्दकर श्रीकृष्णपर सुगंधित पुष्पोंकी वर्षा करती थीं * ॥१६॥महाहर्षसे श्रीकृष्णजीके ऊपर श्वेतछत्र अर्जुन लगाये खडेथे, जिसमें सुन्दर रत्नोंकी डंडी और मोतियोंके गुच्छे लटक रहेथे ॥ १७ ॥

* शंका–विधवा जो कुरुवंशियोंकी स्त्रियें थीं सो उन्होंने प्रेम करके लज्जाकरके मुसकायके श्रीकृष्णको क्यों देखा ? पतिव्रता स्त्री अपने पतिको प्रीतिसे वा लज्जासे अथवा मुसकानेसे देखती हैं, और जारिणी स्त्री व्यभिचारी पुरुषको विषयवासनासे देखती हैं, कौरवोंकी स्त्री सब बडे बडे कुलकी जन्मीहुई बडी पतिव्रता शुद्ध कर्म धर्म करनेवाली, ऐसी स्त्री किसी जन्मके पापसे विधवा होगई तो कुछ चिन्ता नहीं परन्तु श्रीकृष्ण पर पुरुष हैं उनको उन्होंने प्रेमसे लज्जासे मृदुमुसकानसे क्यों देखा ? जो कभी कुरुवंशियोंकी स्त्रियोंने श्रीकृष्णको भगवान् जानके प्रेमसे, लज्जासे, मृदुमुसकानसे देखा तोभी अयोग्य है, भगवान्‌ही जान लियाथा कृष्णको तोभी हाथजोडकर नमस्कार करना चाहिये था अपनी दीनता दिखाकर कृष्णके सन्मुख खडीहो नेत्रोंके जलसे उनके चरण कमलको धो उनका चरणामृत लेतीं इस प्रकारसे नमस्कार करना योग्य था, फिर यह क्यों नहीं किया ?

उत्तर–कुरुवंशियोंकी स्त्रियोने अपने २ मनमें विचार किया, कि हमारे सबके पतियोंको पाण्डवोंने युद्धमें मारा है अब हम सब अनाथ हो रही है इसलिये हमारी सबकी रक्षा करनेवाले एक भगवान् है

परम अद्भुत पंखा उद्धव और सात्यकी हाथमें लिये पवन कर रहेथे, और पुरुषोत्तमपर पुष्पोंकी वर्षा मार्गमें होती चली जातीथी, उस
समयकी शोभाको कौन वर्णन करसकै ? ॥ १८॥ निर्गुण सगुण परमेश्वरके जो अनेक अनेक रूपके योग्य सत्य आशीर्वाद जहां तहां ब्राह्मणोंके मुखसे
सुनाई आतेथे ॥ १९ ॥ मन लगाये कौरवेंद्र युधिष्ठिरके पुरकी स्त्रियोंके परस्पर कहे मनोहर वचन मनको मोहे लेतेथे ॥ २० ॥ उत्तम आत्मामें निश्चय

उद्धवः सात्यकिश्चैव व्यजने परमाद्भुते ॥ विकीर्यमाणः कुसुमै रेजे मधुपतिः पथि ॥ १८ ॥ अश्रूयंताऽऽशिषः सत्यास्त
त्रतत्र द्विजेरिताः ॥ नानुरूपानुरूपाश्च निर्गुणस्य गुणात्मनः ॥ १९ ॥ अन्योन्यमासीत्संजल्प उत्तमश्लोकचेतसाम् ॥
कौरवेंद्रपुरस्त्रीणां सर्वश्रुतिमनोहरः ॥ २० ॥ स्त्रिय ऊचुः ॥ स वै किलायं पुरुषः पुरातनो य एक आसीदविशेष आत्मनि ॥
अग्रेगुणेभ्यो जगदात्मनीश्वरे निमीलितात्मन्निशि सुप्तशक्तिषु ॥ २१ ॥ स एव भूयो निजवीर्यचोदितां स्वजीवमाया
प्रकृतिं सिसृक्षतीम् ॥ अनामरूपात्मनि रूपनामनी विधित्समानोनुससार शास्त्रकृत् ॥ २२ ॥

करके पुरातन एक पुरुष यह हुए, समस्त जगत् जिनकी देहमें गुणोंसे आगे जिनका जन्म, निशामें जो शक्ति सो उस समय आँखे न मीचैं सो यह
पूर्ण परमात्मा है ॥ २१ ॥ अपने वीर्यसे प्रेरित सबकी जिवाने रचनेवाली प्रकृतिको नामरूप जिस आत्मा व्यापकमें नहीं होसकै, उसमें रूप, नाम,

—इसलिये कुरुवंशियोंकी स्त्रियोंने प्रेमसे श्रीकृष्णको देखा और कौरव पाण्डवोंका युद्ध जब नहीं हुआथा तब श्रीकृष्ण अनेकवार हस्तिनापुरको आये और हस्तिनापुरमें जो जो कौरवोंकी सभायेंथीं इनमें वैठे और कौरवोंने वारम्वार श्रीकृष्णका अनादर किया इस वातको कौरवोंकी स्त्रियें भली भांति जानतीथीं कि, हमारे पतियोंने श्रीकृष्णका निरादर किया है ऐसा स्त्रियोंने जानभी लिया तोभी कामदेवसे उन्मत्त होरहीथीं स्त्री भगवान्‌का आदर सन्मान कभी न करतीं परन्तु विषयसुखके अभिमानसे मतवाली हो रहीथीं, उन भगवान्‌के अनादरको कुरुवंशियोंकी स्त्री स्मरण करके श्रीकृष्णके संग पहिले तो उन्मत्त होकर बुराई की फिर उसी कर्म करके वहुत लज्जाको प्राप्तहोकर मुख नीचेको करके अत्यन्त लज्जासे देखा, क्षत्रियोंके कुलमें जो स्त्रियें तथा पुरुष उत्पन्न होतेहैं उनका स्वभाव महा कठिन होताहै सहस्र वर्ष बीत जानेपरभी अपने शत्रुको नहीं भूलते, जिसने अपने आपको दुःख दिया है उससे वदला लेनेके लिये मरते समय अपनी सन्तानसे कह जाते हैं कि, शत्रुसे वदला अवश्य लेना, जब अपने प्राण छोडते हैं, इसलिये कौरवोंकी स्त्री अपने अपने स्वभावमें चतुरथीं, इस कठिन स्वभावसे कौरवोंकी स्त्रियोंने श्रीकृष्णको मुसकायकर देखा कौरवोंकी स्त्रियोंने विचार किया कि, जिस प्रकार हम सवको इन कृष्णने पतिहीन करके हमपर विपत्ति डालीहैं ऐसे ही इनकीभी सब स्त्रियें इन करके थोडेही दिनोंमें हीन होजावेंगी इसलिये कौरवोंकी स्त्रियोंने मन्दहास्यसे कृष्णको देखतीथीं ॥

विधान, करनेको सब शिक्षा शास्त्र करनेवाले सो यह फिर मायामें स्थितहुए ॥ २२ ॥ निश्चय यह परमेश्वर हैं, जिनके पदको बडे बड़े जितेन्द्री विवेकी देखे हैं, सो यह श्रीव्रजानन्द सब जीवात्माओंके शुद्ध करनेवालेहैं ॥ २३ ॥ सो यह ईश्वर वह हैं कि जिनकी सत्कथा सखाओंने और वेदमें गुह्यनामोंमें इनकी एकान्तकी बातें जाननेवालोंने कही गाई हैं, कि यह एक परमात्मा अपनी लीलासे संसारकी उत्पत्ति पालन संहार करतेहैं परन्तु इस विश्वमें आसक्त नहीं होते ॥२४॥ जब तामसी बुद्धिवाले राजा पृथ्वीपर अधर्मसे राज्य करेहैं तब परब्रह्म परमात्मा सात्त्विक रूप धरकर निःसन्देह संसार स्थितिके लिये युग युगमें अपना रूप धारणकर ऐश्वर्य, सत्यप्रतिज्ञा, यथार्थ वार्ता, भक्तोंपर कृपा, यह अद्भुत कर्म करतेहैं॥२५॥

स वा अयं यत्पदमत्र सूरयो जितेंद्रिया निर्जितमातरिश्वनः ॥ पश्यंति भक्त्युत्कलितामलात्मना नन्वेष सत्त्वं परिमार्ष्टुमर्हति ॥ २३ ॥ स वा अयं सख्यनुगीतसत्कथो वेदेषु गुह्येषु च गुह्यवादिभिः ॥ य एक ईशो जगदात्मलीलया सृजत्यवत्यत्ति न तत्र सज्जते ॥२४॥ यदा ह्यधर्मेण तमोधियो नृपा जीवंति तत्रैष हि सत्त्वतः किल ॥ धत्ते भगं सत्यमृतं दयां यशो भवाय रूपाणि दधद्युगेयुगे ॥ २५ ॥ अहो अलं श्लाघ्यतमं यदोः कुलमहो अलं पुण्यतमं मधोर्वनम् ॥ यदेष पुंसामृषभः श्रियः पतिः स्वजन्मना चंक्रमणेन चांचति ॥ २६ ॥ अहो बत स्वर्यशसस्तिरस्करी कुशस्थली पुण्ययशस्करी भुवः ॥ पश्यंति नित्यं यदनुग्रहेषितस्मितावलोकं स्वपतिं स्म यत्प्रजाः॥ २७ ॥ नूनं व्रतस्नानहुतादिनेश्वरः समर्चितो ह्यस्य गृहीतपाणिभिः ॥ पिबंति याः सख्यधरामृतं मुहुर्व्रजस्त्रियः संमुमुहुर्यदाशयाः ॥ २८ ॥

यह यादवकुल अत्यन्त श्लाघा करने योग्यहै, यह मधुवन अत्यन्त पुनीत स्थानहै, जिसे सब जगत्के स्वामी श्रीपतिने जन्मले और चल फिरकर पूजनके योग्य किया ॥ २६ ॥ यह द्वारकापुरी पुण्य यशकर्त्री और स्वर्गके उत्तम यशकी तिरस्कार करनेवालीहै, जिसमें नित्य अनुग्रहीत दृष्टि और मधुर मुसकानयुक्त श्रीकृष्णचन्द्रजीको उनकी प्रजा देखतीहै ॥२७॥ हे सखी! जिन स्त्रियोंका इन्होंने पाणिग्रहण कियाहै निश्चय उन स्त्रियोंने जन्मान्तरमें व्रत स्नान हवनसे ईश्वरका पूजन कियाहै. और जिनके अधरामृतमें अपने अंतःकरण लगाकर व्रजस्त्रियां बारंबार मोहित होतीथीं॥२८॥

शिशुपालआदिक बड़े बड़े नामी राजाओंको जीतकर अपने पराक्रमरूप वीर्यसे स्वयंवरसे सुन्दरियोंको हरलाये, और प्रद्युम्न, साम्ब, अम्बादि पुत्र जिनने उत्पन्न किए और भौमासुरको मारकर जो कई सहस्र स्त्री लाये, उन सबके धन्य भाग्यहैं ॥ २९ ॥ यह परम स्त्रीभावको ही प्राप्तथीं, क्योंकि जिनमें चतुराई नहीं, शोक संताप नहीं, परन्तु देवी शोभित हुईं. यह सब व्रत पूजनका प्रभाव है कि, जिन्होंने हृदयग्राहिणी मधुर वाणियोंसे व्रजराजको मोहित करलिया, कि कभी उनके घरसे बाहर नहीं निकलतेथे ॥ ३० ॥ वह पुरकी स्त्रियें इसप्रकारसे बातें करतीथीं और व्रजचंद्र उनकी ओर देख देख आनन्दितहोकर मुसकाते चलेजातेथे ॥ ३१ ॥ राजा युधिष्ठिरने भगवान्‌को

या वीर्यशुल्केन हृताः स्वयंवरे प्रमथ्य चैद्यप्रमुखान् हि शुष्मिणः ॥ प्रद्युम्नसांबांबसुतादयोऽपरा याश्चाहृता भौमवधे सहस्रशः ॥ २९ ॥ एताः परं स्त्रीत्वमपास्तपेशलं निरस्तशौचं बत साधु कुर्वते ॥ यासां गृहात्पुष्करलोचनः पतिर्न जात्वपैत्याहृतिभिर्हृदि स्पृशन् ॥ ३० ॥ एवंविधा गदंतीनां स गिरः पुरयोषिताम् ॥ निरीक्षणेनाभिनंदन्सस्मितेन ययौ हरिः ॥ ३१ ॥ अजातशत्रुः पृतनां गोपीथाय मधुद्विषः ॥ परेभ्यः शंकितः स्नेहात्प्रायुंक्त चतुरंगिणीम् ॥ ३२ ॥ अथ दूरागतान्छौरिः कौरवान्विरहातुरान् ॥ सन्निवर्त्य दृढं स्निग्धान्प्रायात्स्वनगरीं प्रियैः ॥ ३३ ॥ कुरुजांगलपांचालाञ्छूरसेनान्सयामुनान् ॥ ब्रह्मावर्तं कुरुक्षेत्रं मत्स्यान्सारस्वतानथ ॥ ३४ ॥ मरुधन्वमतिक्रम्य सौवीराभीरयोः परान् ॥ आनर्तान्भार्गवोपागाच्छांतवाहो मनाग्विभुः ॥ ३५ ॥

अकेला जान शत्रुओंकी शंकासे अपने स्नेहसे रक्षाके लिये थोडीसी सेना उनके साथ भेजदी, जिसमे हाथी घोड़े रथ पालकी पैदलथे ॥ ३२ ॥ और आप चारों भाई बहुत कुरुवंशियोंसमेत पहुँचानेको संगचले, प्रेमप्रीतिकी जब बातें करते करते बहुत दूर निकलगये, तब विरहातुर कौरवोंको श्रीकृष्णजीने हस्तिनापुरको लौटादिया और आप द्वारकाजीको चल दिये ॥ ३३ ॥ कुरु, जांगल, पांचाल, शूरसेन, यमुना किनारेके देश, ब्रह्मावर्त, कुरुक्षेत्र, मत्स्यदेश, सरस्वतीतीरके देश ॥ ३४ ॥ मारवाडसे बड़े सौवीर, आभीरदेश और और देशोंमें होतेहुए, आनर्तदेशमें जो

द्वारकाके समीप है पहुँचे और घोडे थकजानेके कारण वहीं विश्राम किया ॥ ३९ ॥ जहाँ जहाँ सूर्यास्त होनेपर श्रीकृष्णने विश्राम किया वहाँ
वहांके वासी. श्रीकृष्णजीके निकट आनआनकर भेंट पूजन करते थे, और परस्पर कहतेथे, कि यही आदिपुरुष अविनाशी भूमिका भार उतारनेके
लिये संसारमें जन्मले अपने भक्तोंको सुखदेते हैं, जिनका दर्शन शिव विरंचि नारदादि देवताओंके ध्यानमें नहीं आता, उनका दर्शन हम लोगोंको
बड़े भाग्यसे प्राप्त हुआ, और धन्यभाग्य उन वृन्दावनके ग्वाल ग्वालिनियोंके हैं, जिन्होंने व्रजमें रहकर दिन रात इनके साथ आहार व्यवहार रास
विलास किया, और इन्होंने ही कौरव पाण्डवोंमें महाभारत कराके कुरुवंशविध्वंस करादिया, कोई यह कहतेथे कि यदुवंशियोंने पूर्व जन्ममें बड़ा
उग्रतप किया होगा, जिसके प्रतापसे इनको अपना हितू और सम्बन्धी समझ दिन रात संग रहकर आनन्द भोगा, और उनको अनेक अनेक प्रकारका
सुखदिया। और उन नगरनिवासियोंकी नारी बाँकेविहारीकी बाँकी झांकी देख मतवाली हो परस्पर कहतीथीं, आली! इस सांवलीसूरत मोहनीमूरतने
तो हमारे ऊपर ऐसी मोहनी डाली, न खानेकी, नपीनेकी, नसोनेकी, न जागनेकी, क्याकरें क्या नकरें! किसी प्रकार मनको धैर्य नहीं होता, दूसरी सखी
बोली—अरी! तेरीतो एकही दिनमे यह गति होगई वह व्रजनारी बिचारी कैसे जीती होंगी, जिन्होंने जन्मभर इन्हींके संग रास विलास किया, और सारी

**तत्रतत्र ह तत्रत्यैर्हरिः प्रत्युद्यतार्हणः ॥ सायं भेजे दिशं पश्चाद्गविष्ठो गां गतस्तदा ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भा० प्र० दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ सूत उवाच ॥ आनर्तान्स उपव्रज्य स्वृद्धाञ्जनपदान्स्वकान् ॥ दध्मौ दरवरं तेषां विषादं शमयन्निव ॥ १ ॥**

अवस्था इनहीके नेग लगादी, उनकी क्या गति होगी? हम तो एकही इनकी तिरछी चितवन देख तिरछी होगई; और एक सखी बोली-आली! जो यह
वनमाली सदा यहां रहैं तो हमारा मनोरथ पूर्णहो. एक बोली, अरी! हमारे ऐसेभाग्य कहा हैं. एक बोली—प्यारी! अभीसे तो हारीहारी बातें मतकरे, अभी तो
कुंजविहारी तुम्हारी आँखोंके आगेही फिररहेहैं. एकबोली—अरी! कहीं इनके फंदेमें अपना मन मत फँसादेना यह बड़ेकपटीहैं, जो राधाही अपनीप्यारीको
वनमें अकेली छोडकर चलेगये तो और किसके होंगे? सखी तू नहीं जानती यह सच्ची प्रीतिके प्रेमी हैं, द्रौपदीकी कैसी लाज रक्खी, गजको ग्राहसे कैसा
बचाया. रुक्मिणीके बुलानेसे कैसे पहुँचे, प्रह्लादके हेत खंभ फाडकर कैसे प्रकटे, भारतमें भारतीके अण्डे कैसे बचाये? इस प्रकार सब स्त्री पुरुष हरिके
गुण गाय गाय आनन्दित होते थे, हे शौनकऋषि! ऐसे ही चलते चलते श्रीकृष्णचन्द्र आनर्तदेशमें पहुँचे जो द्वारकाके समीपही है, वहां घोडे थक
गये और उसी स्थानपर द्वारकाधीशने वास किया ॥ ३६ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां श्रीकृष्णस्थानानर्तदेशागमनो
नाम दशमोऽध्यायः॥ १० ॥ दोहा—एकादश अध्यायमें, कृष्ण द्वारकाचन्द। जाय द्वारकापुरीमें, दियो सबहिं आनन्द॥ ११ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रआनन्दकन्दने

समृद्ध आनर्तदेशसे चल द्वारकाके निकट जाय यदुवंशियोंका विपाद शान्त करनेको पांचजन्य शंख बजाया ॥ १॥जिसका श्वेत उदर श्रीभगवानके अधरकी ललाईसे लाल होगया, कमलसदृश हस्तसम्पुटमें धरा हुआ ऐसा शोभायमान दिखाई देताथा, जैसे लाल कमलके समूहमें राजहंस शोभित होताहै ॥ २ ॥ जगतके भय नाश करनेवाले शंखकी धुनि सुन, कृष्णदर्शनाभिलाषी प्रजा कृष्णचन्द्रका आगमनजान सन्मुखचले ॥ ३ ॥ और श्रीकृष्णचन्द्रको बड़े आदर सत्कारसे भेंटदी, जैसे कोई सूर्यनारायणको दीपदानदेता है, भगवान् तो आप आत्माराम पूर्णकाम हैं, निज लाभसे

स उच्चकाशे धवलोदरो दरोऽप्युरुक्रमस्याऽधरशोणशोणिमा ॥ दाध्मायमानः करकंजसंपुटे यथाब्जखंडे कलहंस उत्स्वनः ॥ २ ॥ तमुपश्रुत्य निनदं जगद्भयभयावहम् ॥ प्रत्युद्ययुः प्रजाः सर्वा भर्तृदर्शनलालसाः ॥ ३ ॥ तत्रोपनीतब लयो रवेर्दीपमिवाऽऽदृताः ॥ आत्मारामं पूर्णकामं निजलाभेन नित्यदा ॥ ४ ॥ प्रीत्युत्फुल्लमुखाः प्रोचुर्हर्षगद्गदया गिरा॥ पितरं सर्वसुहृदमवितारमिवार्भकाः ॥ ५ ॥ नताः स्म ते नाथ सदांघ्रिपंकजं विरिंचवैरिंचसुरेंद्रवंदितम् ॥ परायणं क्षेम मिहेच्छतां परं न यत्र कालः प्रभवेत्परः प्रभुः ॥ ६ ॥ भवाय नस्त्वं भव विश्वभावन त्वमेव माताऽथ सुहृत्पतिः पिता ॥ त्वं सद्गुरुर्नः परमं च दैवतं यस्यानुवृत्त्या कृतिनो बभूविम ॥ ७ ॥ अहो सनाथा भवता स्म यद्वयं त्रैविष्टपानामपि दूरदर्शनम् ॥ प्रेमस्मितस्निग्धनिरीक्षणाननं पश्येम रूपं तव सर्वसौभगम् ॥ ८ ॥

नित्य प्रसन्न हैं ॥ ४ ॥ प्रसन्नवदनसे अत्यन्त हर्षित हो गद्गदकण्ठसे मधुर वचन बोले. जैसे सब सुहृद रक्षक पितासे बालक मीठे बोले हैं ॥ ५ ॥ हे नाथ ! ब्रह्मा, शिव,सनकादिकदेवता इन्द्रसे नमस्कृत कुशलकी इच्छावालोंको परम आश्रयदायक जहां कालका सामर्थ्य नहीं ऐसे आपके चरणकमलको सदा नमस्कारकरे हैं ॥६॥ हे विश्वभावन ! हम सबकी उत्पत्ति आपहीसे है, तुमहीं माताहो तुमहीं मित्रहो, तुमही पतिहो, तुमहीं पिताहो, तुमहीं सद्गुरुहो, तुमही हमारे परमदेवताहो, जो हम सब तुम्हारी सेवाकरके कृतार्थ होतेहैं ❀ ॥७॥ स्वर्गवासी देवताओंका तो दूरसेही दर्शन होताहै और जिसमें

* शंका–ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यका गुरु एकही होताहै, चाहे दुष्ट हो, चाहे महात्मा हो, परन्तु गुरु नारायणकी समान हैं, तीन लोकमें ब्रह्माकी बनाईहुई सब वस्तु अनेक प्रकारकी देख पडती हैं, परन्तु गुरुओंका बहुत होना कभीभी कोई प्राणी नहीं देखता, जो कोई सज्जन ऐसा कहे कि दत्तात्रेयने चौबीस २४ गुरु किये तो यह बात सत्यहै, परन्तु दत्तात्रेयने चौबीसका लक्षण ग्रहण किया. चौबीस जनोंने दत्तात्रेयको मन्त्र उपदेश नहीं किया, उपदेश देनेवालेको शास्त्रमें गुरु कहतेहैं उपदेश देनेवाला दत्तात्रेयका एक गुरु दत्तात्रेयका मनथा, ऋषियोंनेभी कहाहै कि, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यको गुरु एककरना चाहिये–

सब प्रकारकी सुन्दरताई, और प्रेमभरी मुसकान, मनोहर वचन, बाँकी चितवन सहित आपके मुखको सदा देखे हैं, इस कारण हम ऐश्वर्यवान् हैं ॥ ८ ॥ हे अंबुजाक्ष ! हे अच्युत ! जब आप हस्तिनापुरको अथवा मथुराको अपने इष्टमित्रोंको देखनेको पधारो हों, वह समय करोड वर्षके समान हमको व्यतीत होताहै, जैसे सूर्यके विना नेत्रोंसे कुछ नहीं दीखता, ऐसे हमारी गति होजातीहै ॥ ९ ॥ प्रजाकी मधुर मधुर वाणी सुन सुनकर

यर्ह्यंबुजाक्षाऽपससार भो भवान्कुरून्मधून्वाऽथ सुहृद्दिदृक्षया ॥ तत्राब्दकोटिप्रतिमः क्षणो भवेद्रविं विनाक्ष्णोरिव नस्तवाऽच्युत ॥ ९ ॥ इति चोदीरिता वाचः प्रजानां भक्तवत्सलः ॥ शृण्वानोऽनुग्रहं दृष्ट्या वितन्वन्प्राविशत्पुरीम् ॥ १० ॥ मधुभोजदशार्हार्हकुकुरांधकवृष्णिभिः ॥ आत्मतुल्यबलैर्गुप्तां नागैर्भोगवतीमिव ॥ ११ ॥

श्रीकृष्ण भक्तवत्सलने आनन्दसहित सबको अनुग्रहकी दृष्टिसे देख कुशल क्षेम बूझते बूझते द्वारका पुरीमें प्रवेश किया ॥ १० ॥ अपने समान जिनमें बल ऐसे, मधु, भोज, दशार्ह, कुकुर, अंधक, वृष्णि वंशोत्पन्न यादव जैसे भोगवतीपुरीकी नाग रक्षा करतेहैं उसी भाँति वह द्वारकापुरीकी

---

–लोक, शास्त्र तो गुरु एकही होना कहताहै तो फिर द्वारकावासी प्रजाने श्रीकृष्णको क्यों कहा कि आप हमारे सबके सद्गुरुहैं । इस बातसे ऐसाभी जानाजाताहै कि असत् गुरुभी होतेहोंगे, जैसे पाप पुण्य, जन्म मरण, हानि लाभ, यश अपयश, झूठ सत्य, रात दिन आदिकी जोडी हैं, इसी प्रकार सत् असत्कीभी जोडी है ?

**उत्तर**–त्रिलोकीके चर अचरके लिये कृष्णभगवान्ने अवतार नहीं लियाथा, जब देवताओंको राक्षसोंने बहुतही दुःख दिया तब विष्णुभगवान्ने कुछ दिनोपरान्त श्रीकृष्ण अवतार धारकर चर अचरकी, और यदुवंशियोंकी रक्षा तो सब प्रकारसे निशि दिन करतेहीरहे, और द्वारकावासी मनुष्योंको गर्गमुनि सदा यही शिक्षा करते रहे, कि तुम सब श्रीकृष्णचन्द्रको परब्रह्म जानो, इनसे अधिक और कोई दूसरा रक्षाकी देवता त्रिलोकीमें नहीं है, इस प्रकार गर्गमुनिके कहे हुए वाक्योंको सब प्रजाने अपने अपने हृदयमें बसालिया, और त्रिलोकीके सब पदार्थोंको हृदयसे त्यागदिया, और वेदशास्त्रके अनुसार चलनेलगे, यह कर्म करना योग्यहै यह कर्म करना अयोग्यहै ऐसा विचारकर शुद्धचित्तको सब प्रजा गण अपने मनमें यह जानने लगे कि जो जो वस्तु संसारमें ब्रह्माने रचीहै वह सब श्रीकृष्णमयहैं, उन सबोंको कृष्णरूप जानतेथे, त्रिलोकीके चर अचरको कृष्णरूप जानके, आप हमारे सबके सद्गुरु हो, ऐसे वाक्य द्वारकावासी प्रजागण कहतेथे ॥

रक्षा कर रहेहैं ॥ ११ ॥ जिस द्वारकापुरीमें सब दिन वसंत ऋतुही बनी रहैहै सब प्रकारके जिसमें वन उपवन आराम शोभित हैं, जिसमें सब, ऋतुओके पुष्प खिले पुण्यदायक वृक्ष लतामंडप शोभितहैं, फल प्रधान होंय वह उद्यान कहावेहैं, और पुष्पप्रधान होय वह उपवन कहाताहै, खेलनेके अर्थ जो वनहै उसको आराम कहतेहैं यह जहाँ शोभितहैं और तालोंमें कमलोंकी शोभा न्यारीही हो रही थी ॥ १२ ॥ गोपुर द्वारमार्गोंमें उत्सव होरहाहै तोरण बन्दनवारें बँधीहैं, चित्र विचित्र गरुडचिह्नसे अंकित ध्वजा लगरहीहैं, जयदायक यंत्र जिसमें कढे ऐसे बड़ेबडे झण्डे जहाँ तहाँ फहराय रहेहैं, जिनकी ओटसे धूम घोरे नहीं आती ॥ १३ ॥ महामार्ग, छोटेमार्ग, दूकानदारोंके मार्ग, चौराहे, सब झाडे बुहारे स्वच्छहैं

सर्वर्तुसर्वविभवपुण्यवृक्षलताश्रमैः॥ उद्यानोपवनारामवृतपद्माकरश्रियम् ॥ १२ ॥ गोपुरद्वारमार्गेषु कृतकौतुकतोरणाम् ॥ चित्रध्वजपताकाग्रैरंतःप्रतिहतातपाम् ॥ १३ ॥ संमार्जितमहामार्गरथ्यापणकचत्वराम्॥ सिक्तां गंधजलैरुप्तां फलपुष्पाक्षतांकुरैः ॥ १४ ॥ द्वारिद्वारि गृहाणां च दध्यक्षतफलेक्षुभिः॥ अलंकृतां पूर्णकुंभैर्बलिभिर्धूपदीपकैः ॥१५॥ निशम्य प्रेष्ठमायांतं वसुदेवो महामनाः॥ अक्रूरश्चोग्रसेनश्च रामश्चाद्भुतविक्रमः ॥१६॥ प्रद्युम्नश्चारुदेष्णश्च सांबो जाबवतीसुतः ॥ प्रहर्षवेगोच्छ्वसितशयनासनभोजनाः ॥ १७॥ वारणेंद्रं पुरस्कृत्य ब्राह्मणैः स सुमंगलैः ॥ शंखतूर्यनिनादेन ब्रह्मघोषेण चादृताः ॥ प्रत्युज्जग्मू रथैर्हृष्टाः प्रणयागतसाध्वसाः ॥ १८ ॥ वारमुख्याश्च शतशो यानैस्तद्दर्शनोत्सुकाः ॥ लसत्कुंडलनिर्भातकपोलवदनश्रियः ॥ १९ ॥

उनपर सुगन्धियोंका जल छिडका हुआहै, फल, पुष्प, अक्षत, दूर्वा अंकुर, जहाँ तहाँ बिखर रहेहैं ॥ १४ ॥ मंदिरोके द्वारद्वारपर, दधि, अक्षत, चन्दन, पान, सुपारी, फल, फूल, कञ्चनके कलश, बलिदान, धूप, दीप, शोभा दे रहेहैं. ऐसी द्वारकाकी शोभा होरहीहै ॥ १५ ॥ उस समय देवकीनन्दनका आना सुनकर महाबुद्धिमान्, वसुदेव, अक्रूर, उग्रसेन, बलराम अद्भुत पराक्रमी सब आये ॥ १६ ॥ प्रद्युम्न, चारुदेष्ण, जाम्बवतीसुत, साम्ब, अत्यन्त हर्षके मारे शयन, आसन, भोजन त्याग चलदिये ॥१७॥ एक गजेन्द्र आगे कर, ब्राह्मण मंगल गाते शंख बजाते आतेहैं, ब्राह्मणोंके वेदपाठका गम्भीर शब्द होरहाहै ॥ १८ ॥ रथपर बैठे श्रीकृष्णको देख नमस्कार दंडवत् कर स्तुति करनेलगे और जो बड़े बड़े यादवथे

वे श्रीकृष्णसे भेंटकर अत्यन्त प्रसन्न हुये ॥ १९ ॥ सहस्रों वेश्या श्रीकृष्णके दर्शनके लिये रथोंमें बैठकर आईं, तिनके सुन्दर सुन्दर कपोलोंपर कुण्डल अद्भुत शोभा दे रहेहैं ॥ २० ॥ नवरस जाननेवाले नट, तालके संग नाचैं वह नर्तक, गानेवाले गन्धर्व, पुराणवक्ता सूत, वंशोंके जाननेवाले मागध, जैसा देखैं वैसा कहैं वह उनका बन्दीजन यह सब यदुनाथके अद्भुत चरित्र गावैंहैं ॥२१॥ श्रीकृष्णजीने उन गुणियों और पुरवासियोंको आते देख यथाविधि आदर सन्मान किया ॥२२॥ कोई शिरसे नवैं, कोई वाणीसे नवैं, कोई मिलैं, कोई हाथसे हाथ मिलावैं, किसीको मुसकाकर देखा, चाण्डालतकका हृदय शान्त कर सबको यथायोग्य वर दिया ॥ २३ ॥ सूतजी बोले, कि हे ऋषिराज! जब श्रीकृष्णजी राजमार्गमें आये तब द्वारकाकी सब

नटनर्तकगंधर्वाः सूतमागधबंदिनः ॥ गायंति चोत्तमश्लोकचरितान्यद्भुतानि च ॥ २० ॥ भगवांस्तत्र बंधूनां पौराणामनुवर्तिनाम् ॥ यथाविध्युपसंगम्य सर्वेषां मानमादधे ॥ २१ ॥ प्रह्वाभिवादनाश्लेषकरस्पर्शस्मितेक्षणैः ॥ आश्वास्य चाऽऽश्वपाकेभ्यो वरैश्चाभिमतैर्विभुः ॥२२॥ स्वयं च गुरुभिर्विप्रैः सदारैः स्थविरैरपि ॥ आशीर्भिर्युज्यमानोन्यैर्बंदिभिश्चाविशत्पुरम् ॥ २३ ॥ राजमार्गं गते कृष्णे द्वारकायाः कुलस्त्रियः ॥ हर्म्याण्यारुरुहुर्विप्र तदीक्षणमहोत्सवाः ॥ २४ ॥ नित्यं निरीक्षमाणानां यदपि द्वारकौकसाम् ॥ न वितृप्यंति हि दृशः श्रियो धामांगमच्युतम् ॥ २५ ॥ श्रियो निवासो यस्योरः पानपात्रं मुखं दृशाम् ॥ बाहवो लोकपालानां सारंगाणां पदांबुजम् ॥ २६ ॥ सितातपत्रव्यजनैरुपस्कृतः प्रसूनवर्षैरभिवर्षितः पथि ॥ पिशंगवासा वनमालया बभौ घना यथार्कोडुपचापवैद्युतैः ॥ २७ ॥

स्त्रियाँ उनका महाउत्सव देखनेको कोठोंपर जा बैठीं ॥२४॥ श्रीजीका धाम जिनका अंग ऐसे अच्युतको नित्य देखनेवाले द्वारकावासियोंकी दृष्टि तृप्त नहीं हुई ॥२५॥ लक्ष्मी जिनके हृदयमें निवास करै, जिनका मुख सब प्राणियोंकी दृष्टियोंकी सौंदर्यतामृतपानार्थ पात्रहै जिनके बाहु लोकपालोंका निवासस्थान हैं ॥२६॥ शुक्ल छत्र चमरकी शोभा निरालेही ढंगकीहै, मार्गमें पुष्पोंकी वृष्टि औरही रंग दिखा रहीहै, श्याम अंगपर पीतांबर वनमालाकी छबि औरही प्रकारकीथी, यह सब छबि मिलकर कैसी ज्ञात होतीथी, मानों सूर्य, तारागण, इन्द्रधनुष, बिजली, यह एक संग विराजमानहैं. शुक्लछत्रसे सूर्यकी उपमादी, पुष्पवृष्टिसे नक्षत्रोंकी, चन्द्रमासे मण्डलाकार चमरकी, धनुषसे वनमालाकी, बिजलीसे पीतांबरकी यह अद्भुतोपमा कहावेहैं ॥२७॥

राजभवनमें आनकर अपनी मातासे मिले फिर पिताके मंदिरमें जाकर पिताको दंडवत्कर शिरसे सातों देवकी आदि माताओंकी आनन्दित हो वन्दनाकरी ॥२८॥ उन्होंने पुत्रको गोदीमें बैठाया, स्नेहसे स्तनोंमेंसे दूध टपकने लगा, हर्षसे विह्वल होकर दहने नेत्रोंके जलसे सींचा, "पीछे हस्तिना पुरकी कुशल और महाभारतका वृत्तान्त और पाण्डवोंका विजय सब ब्योरेवार सुनाया,पाण्डवोंका विजय सुन वसुदेव देवकी प्रसन्न हुए परन्तु गान्धारीके पुत्रोंका अरु और और महारथियोंका मरण सुन शोक हुआ"॥२९॥सब कामसे निश्चिंत हो रनवासमें प्रवेश किया जहाँ सोलह सहस्र एकसौ आठ रानी छज्जोंपर बैठी देख रहीथीं ॥ ३० ॥ श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन कर बहुत आनन्दहो जैसे नियमसे व्रती बैठीं थीं वैसेही बाँकेविहारीकी बाँकी छबि देख

प्रविष्टस्तु गृहं पित्रोः परिष्वक्तः स्वमातृभिः ॥ ववंदे शिरसा सप्त देवकीप्रमुखा मुदा ॥ २८ ॥ ताः पुत्रमंकमारोप्य स्नेहस्नुतपयोधराः ॥ हर्षविह्वलितात्मानः सिषिचुर्नेत्रजैर्जलैः ॥ २९ ॥ अथाविशत्स्वभवनं सर्वकाममनुत्तमम् ॥ प्रासादा यत्र पत्नीनां सहस्राणि च षोडश ॥ ३० ॥ पत्न्यः पतिं प्रोष्य गृहानुपागतं विलोक्य संजातमनोमहोत्सवाः ॥ उत्तस्थुरारात्सहसाऽऽसनाशयात्साकं व्रतैर्व्रीडितलोचनाननाः ॥ ३१ ॥ तमात्मजैर्दृष्टिभिरंतरात्मना दुरंतभावाः परिरेभिरे पतिम् ॥ निरुद्धमप्यास्रवदंबुनेत्रयोर्विलज्जतीनां भृगुवर्य वैक्लवात् ॥ ३२ ॥ यद्यप्यसौ पार्श्वगतो रहोगतस्तथापि तस्यांघ्रियुगं नवंनवम् ॥ पदेपदे का विरमेत तत्पदाच्चलापि यच्छ्रीर्न जहाति कर्हिचित् ॥ ३३ ॥ एवं नृपाणां क्षितिभारजन्मनामक्षौहिणीभिः परिवृत्ततेजसाम् ॥ विधाय वैरं श्वसनो यथाऽनलं मिथो वधेनोपरतो निरायुधः ॥ ३४ ॥

लज्जितनेत्र किये सोलहौ शृंगारकर उठधाईं "याज्ञवल्क्यस्मृतिमें लिखा है, क्रीडा करना, मलके शिर धोना, समाजमें जाना, उत्सव देखना, हँसी करनी, परायेघर जाना, जिसका पति परदेशमें होय उस स्त्रीको यह छःकाम नहीं करना चाहिये" ॥ ३१ ॥ सूतजी बोले कि हे शौनकमुनि ! पुत्रोंसे दृष्टिसे अंतःकरणसे, जिनका श्रीकृष्णमें अत्यन्तभाव है अपने पतिसे मिलीं, प्रेमकी विह्वलतासे लज्जित नेत्रोंका जल नहीं रुकसका, ऑसू बह निकले ॥ ३२ ॥ यद्यपि श्रीकृष्ण उनके पासहैं एकान्तमें रहतेहैं तौभी उनके दोनों चरणोंका नवीन २ संगम क्षण क्षणमें कौन भूलैगा जिनके धोरेसे चञ्चल लक्ष्मीभी नहीं जाती ॥ ३३ ॥ पृथ्वीपर भाररूप जिन राजाओंके जन्म जिनकी अक्षौहिणी सेनाका चारों ओर तेज फैलरहाथा

ऐसे राजाओंका परस्पर वैर कराकर वध करादिया और आप उपरामको प्राप्त हुये, जैसे बांसके वनमें आपसमें बांससे बांस घिसनेसे अग्नि उत्पन्नहो, वनको जलाकर आपही शान्त होजातीहै ॥ ३४ ॥ सो यह अपनी मायासे मनुष्यलीला करनेको अवतार धारण करतेहैं, स्त्रीरत्नसमूहमें स्थित भगवान् प्राकृत संसारी जीवोंकी नाईं रमण करने लगे ॥ ३५ ॥ जिन स्त्रियोंके गंभीर अभिप्राय, मनोहर वचन, सुन्दर लाज सहित हास्यसे ताडित महादेवजीने मोहित होकर अपना पिनाक धनुष त्यागन किया, ऐसी वह स्त्री श्रीकृष्णजीकी इन्द्रियोंको वश करनेको कपट भावसे समर्थ न हुईं ॥ ३६ ॥ उन श्रीकृष्णजीको यह प्राकृत लोग अपने सदृश, अपना साथी, अपना मित्र मनुष्यही मानैहैं, वह आदि पुरुष अविनाशी

स एष नरलोकेऽस्मिन्नवतीर्णः स्वमायया ॥ रेमे स्त्रीरत्नकूटस्थो भगवान्प्राकृतो यथा ॥ ३५ ॥ उद्दामभावपिशुनामलवल्गुहासव्रीडावलोकनिहतो मदनोऽपि यासाम् ॥ संमुह्य चापमजहात्प्रमदोत्तमास्ता यस्यैंद्रियं विमथितुं कुहकैर्न शेकुः ॥ ३६ ॥ तमयं मन्यते लोको ह्यसंगमपि संगिनम् ॥ आत्मौपम्येन मनुजं व्यापृण्वानं यतोऽबुधः ॥३७॥ एतदीशनमीशस्य प्रकृतिस्थोऽपि तद्गुणैः ॥ न युज्यतेऽसदात्मस्थैर्यथा बुद्धिस्तदाश्रया ॥ ३८ ॥ तं मेनिरेऽबला मूढाः स्त्रैणं चाऽनुव्रतं रहः ॥ अप्रमाणविदो भर्तुरीश्वरं मतयो यथा ॥ ३९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे प्रथमस्कंधे एकादशोऽध्यायः॥११॥ शौनक उवाच॥अश्वत्थाम्नोपसृष्टेन ब्रह्मशीर्ष्णोरुतेजसा॥उत्तराया हतो गर्भ ईशेनाऽऽजीवितः पुनः॥१॥

श्रीकृष्णचंद्र किसीका संग नहीं करतेहैं, और जो उनको अज्ञानी व्यापारी विषयी मानै हैं सो मूर्ख हैं ॥ ३७ ॥ ईश्वरकी यही ईश्वरता है, कि मायामें स्थित होकर, असत् सुख दुःखादिक मायाके गुणोंसे लिप्त न होना. जैसे मायाश्रया बुद्धि मायाकी उपाधिमें लिप्त नहीं होती है ॥ ३८ ॥ वह मूर्ख स्त्रियां श्रीकृष्णके प्रभावको न जानकर स्त्रियोंके प्रेमी एकान्तविहारशील अपने पतिको मानतीथीं, जैसे अहंकारवृत्तियुक्त बुद्धि ईश्वरको स्वाधीन मानतीहै ॥ ३९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वारकाप्रवेशो नाम एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥
दोहा–इस द्वादश अध्यायमें, प्रगटे कुरुकुलचन्द ॥ धर्मध्वज कलिमलदलन, पूरण आनँद कन्द ॥ १२ ॥ इतनी कथा सुन शौनक मुनि

बोले—हे सूतजी महाराज ! अश्वत्थामाके छोड़े ब्रह्मास्त्रसे जो उत्तराका गर्भ नष्ट होगयाथा, उसे फिर ईश्वरने बचादिया ॥ १ ॥ उसका आश्चर्ययुक्त जन्म, कर्म, राज्यस्थिति और किसप्रकार शरीर त्यागन किया ? सो कहो ॥ २ ॥ आप इसके कहने योग्य हैं. सो आप हम सुननेकी इच्छा करनेवाले श्रद्धालुओंको सुनाओ, जो कुछ शुकदेवजीने वर्णन कियाहै ॥ ३ ॥ सूतजी बोले कि, हे शौनकादिकमुनि ! राजा युधिष्ठिर पिताके समान प्रजाको सुखदेते और राज्यका पालन करतेथे, सब कामकी चाहना त्याग श्रीकृष्णके चरणकमलकी सेवा करतेथे ॥ ४ ॥ सम्पत्ति यज्ञ, लोक, स्त्री, भाई, पृथ्वी, जम्बूद्वीपका राज्य, यश, स्वर्गतक पहुँचा ॥ ५ ॥ हे शौनकमुनि ! जिनका मन परमेश्वरमें लगरहाहै, उन्हें देवता

**तस्य जन्म महाबुद्धेः कर्माणि च महात्मनः ॥ निधनं च यथैवासीत्स प्रेत्य गतवान्यथा ॥ २ ॥ तदिदं श्रोतुमिच्छामि गदितुं यदि मन्यसे ॥ ब्रूहि नः श्रद्दधानानां यस्य ज्ञानमदाच्छुकः ॥३॥ सूत उवाच ॥ अपीपलद्धर्मराजः पितृवद्रंजयन्प्रजाः ॥ निःस्पृहः सर्वकामेभ्यः कृष्णपादाब्जसेवया ॥ ४ ॥ सम्पदः क्रतवो विप्रा महिषी भ्रातरो मही ॥ जंबूद्वीपाधिपत्यं च यशश्च त्रिदिवं गतम् ॥ ५ ॥ किं ते कामाः सुरस्पार्हा मुकुंदमनसो द्विजाः ॥ अधिजह्रुर्मुदं राज्ञः क्षुधितस्य यथेतरे ॥ ६ ॥ मातुर्गर्भगतो वीरः स तदा भृगुनंदन ॥ ददर्श पुरुषं कंचिद्दह्यमानोऽस्त्रतेजसा ॥ ७ ॥ अंगुष्ठमात्रममलं स्फुरत्पुरटमौलिनम् ॥ अपीच्यदर्शनं श्यामं तडिद्वाससमच्युतम् ॥ ८ ॥ श्रीमद्दीर्घचतुर्बाहुं तप्तकांचनकुंडलम् ॥ क्षतजाक्षं गदापाणिमात्मनः सर्वतोदिशम् ॥९॥ परिभ्रमंतमुल्काभ्यां भ्रामयंतं गदां मुहुः ॥ अस्त्रतेजः स्वगदया नीहारमिव गोपतिः ॥ विधमंतं संनिकर्षे पर्यैक्षत क इत्यसौ ॥ १० ॥**

ओंके प्रिय कामादिकभी आनन्द नहीं देते. जैसे भूखोंको पुष्पमाला चन्दन इत्यादि सुख नहीं देते, ऐसेही राजा युधिष्ठिरको जानो ॥ ६ ॥ हे भृगुनन्दन ! जब माताके गर्भमेंभी अस्त्रके तेजसे उत्तरासुत तपितहुए, तब एक पुरुष दृष्टि आया ॥ ७ ॥ अंगुष्ठमात्र निर्मलकान्ति, सुवर्णसमान मस्तक, अति सुन्दर श्यामवर्ण बिजली सदृश पीताम्बर पहरे श्रीअच्युत भगवान्को देखा॥८॥शोभायमान लंबी लंबी चार भुजा, मकराकृतिकुण्डल, लाल लाल नेत्र, गदा हाथमें लिये चारों ओर घूमते फिरैहैं ॥ ९ ॥ एक ओर उल्कासी घूमती दीखै, अत्यन्त श्रेष्ठ भक्तोंकी रक्षामें परायण ऐसी

कौमोदकी गदाको वारंवार घुमा रहेहैं अपनी गदासे ब्रह्मास्त्रके तेजका नाश करदिया, जैसे सूर्यके तेजको कुहर नाश करेहै, चारोंओरको नेत्र खोलकर देखा कि यह मेरे निकट कौन फिरैहै ॥१०॥ धर्मरक्षक देह विभु भगवान् उस ब्रह्मास्त्रके तेजको दूरकर, दशमासके वालकके देखते देखते तहां अन्तर्द्धान होगये ॥ ११ ॥ तब सब गुण सम्पन्न अनुकूल ग्रहोंके उदयके समय, वंशधारी पाण्डुके वंशमें जन्म लिया मानो फिर पाण्डुराजा संसारमें जन्मे ॥१२॥ प्रसन्नमन राजायुधिष्ठिर धौम्य कृपादिक ब्राह्मणोंको बुलाकर बालकके जन्मसमयके सर्व कर्म कराये, स्वस्तिवाचन मंगलाचरण कराये ॥ १३ ॥ जबतक नालच्छेदन नहीं होता तबलों सूतक नहीं लगता, नालकटनेके पीछे सूतक लगेहै, सो सुवर्ण, गो, धरती, ग्राम, हाथी,

विधूय तदमेयात्मा भगवान्धर्मगुब्विभुः ॥ मिषतो दशमास्यस्य तत्रैवांतर्दधे हरिः ॥ ११ ॥ ततः सर्वगुणोदर्के सानुकूल ग्रहोदये ॥ जज्ञे वंशधरः पांडोर्भूयः पांडुरिवौजसा ॥ १२ ॥ तस्य प्रीतमना राजा विप्रैर्धौम्यकृपादिभिः ॥ जातकं कारयामास वाचयित्वा च मंगलम् ॥ १३ ॥ हिरण्यं गां महीं ग्रामान्हस्त्यश्वान्नृपतिर्वरान् ॥ प्रादात्स्वन्नं च विप्रेभ्यः प्रजातीर्थे स तीर्थवित ॥ १४ ॥ तमूचुर्ब्राह्मणास्तुष्टा राजानं प्रश्रयानतम् ॥ एष ह्यस्मिन्प्रजातंतौ कुरूणां पौरवर्षभ॥१५॥ दैवेनाप्रतिघातेन शुक्ले संस्थामुपेयुषि ॥ रातो वोऽनुग्रहार्थाय विष्णुना प्रभविष्णुना ॥ १६ ॥ तस्मान्नाम्ना विष्णुरात इति लोके बृहच्छ्रवाः ॥ भविष्यति न संदेहो महाभागवतो महान् ॥ १७ ॥ युधिष्ठिर उवाच ॥ अप्येष वंश्यान्रा जर्षीन्पुण्यश्लोकान्महात्मनः ॥ अनुवर्तिता सुयशसा साधुवादेन सत्तमाः ॥ १८ ॥

घोड़े, श्रेष्ठ समय जानकर याचकोंको देनेलगे, सुन्दर सुन्दर भोजन ब्राह्मणोको जिमाये, पुत्रके उत्पन्न होनेके समय तीर्थमें दान करनेके समान दान किया ॥ १४ ॥ उससमय प्रसन्नब्राह्मण नम्रीभूत राजा युधिष्ठिरसे बोले हे पुरुकुलमुकुटमणि ! यह पुत्रभी प्रजापालनमें आपकी समान होगा ॥ १५ ॥ कोई राजा इसके सन्मुख स्थित न होगा, यह बालक ऐसे समयमें और शुद्ध दिनमें उत्पन्न हुआ है, तुम्हारे सबके ऊपर अनुग्रहके लिये सर्वव्यापक, सबके उत्पत्तिकर्ता, प्रभु विष्णुभगवान्ने इसकी रक्षा करी है ॥ १६ ॥ इसलिये इसका नाम लोकमें विष्णुरात होगा, बडा यशस्वी अरु महाभागवत होगा इसमें सन्देह नहीं है ॥ १७ ॥ श्रीयुधिष्ठिरजी बोले कि हे सत्तमो! पुण्यश्लोक महात्मा राजा ऋषियोंके वंशके अनुसार

साधुवादसे उनका अनुवर्ती होगा कि नहीं होगा सो कहो ?॥१८॥ ब्राह्मण बोले, कि हे पार्थ! यह पुरुष प्रजारक्षक साक्षात् इक्ष्वाकुकी सदृश, ब्रह्मण्य सत्यवादी दाशरथि रामचंद्रके समान होगा ॥ १९ ॥ यह बड़ा दानी शरणागतका प्रतिपालक राजा शिवि उशीनरदेशवासीकी नाईं होगा, उशीनरदेशवासी राजाशिविने अपना मांस सिकरेको देकर शरणागत कपोतकी रक्षाकरी।अपनोंका यश संसारमें विस्तारित करैगा, भरत समान याज्ञिकोंमें यश

ब्राह्मणा ऊचुः ॥ पार्थ प्रजाऽविता साक्षादिक्ष्वाकुरिव मानवः॥ ब्रह्मण्यः सत्यसंधश्च रामो दाशरथिर्यथा ॥१९॥ एष दाता शरण्यश्च यथा ह्यौशीनरः शिबिः॥ यशो वितनिता स्वानां दौष्यंतिरिव यज्वनाम् ॥२०॥ धन्विनामग्रणीरेष तुल्यश्चाऽर्जुनयोर्द्वयोः ॥ हुताश इव दुर्धर्षः समुद्र इव दुस्तरः ॥ २१ ॥ मृगेंद्र इव विक्रांतो निषेव्यो हिमवानिव ॥ तितिक्षुर्वसुधेवाऽसौ सहिष्णुः पितराविव॥२२॥ पितामहसमः साम्ये प्रसादे गिरिशोपमः ॥ आश्रयः सर्वभूतानां यथा देवो रमाश्रयः ॥२३॥

विस्तारी होगा ॥२०॥ धनुषधारियोंमें अग्रणी सहस्रार्जुन अर्जुनकी नाई, अग्निके समान दुर्द्धर्ष, सागरके समान गम्भीर होगा ॥२१॥ सिंहकी समान विकराल, धैर्यमें हिमाचलकी सदृश, वसुधाकी नाईं सहनशील, अरु माता पिताकी नाईं सहनेवाला होगा ॥ २२ ॥ * साम्यभावमें ब्रह्माके समान

* शका–परीक्षितका जन्महुआ तब परीक्षित कैसा होगा, एसी भविष्य कालकी बात युधिष्ठिरने ज्योतिषी ब्राह्मणोंसे बूझी, तब ज्योतिषी बोले कि हे राजा युधिष्ठिर ! यह बालक बडा बुद्धिमान् होगा और सब ससारको ब्रह्माके समान दृष्टिसे देखेगा, दानदेनेमें शिव महादेवके समान उदारचित्त होगा रमापति विष्णु भगवानके समान सब प्राणियोंका स्वामी होगा, ससारके उत्पत्ति, पालन, सहारके करनेवाले जो तीन देवता हैं, उनकी समताकी उपमा कभी भी किसीने नहीं दी, ब्राह्मणोने तीनों देवताओकी उपमा परीक्षितको दी, परन्तु ऐसी उपमा ससारमें आजतक किसीको भी नही दीगई, और ऐसी उपमा हमने कभी सुनी भी नहीं फिर ऐसी उपमा क्योंदी ?

उत्तर–"पितामहसमस्साम्ये" इस श्लोकमें ब्राह्मणोंने ब्रह्माको पितामह नहीं कहाथा, शिवजीको गिरीश नहीं कहाथा, विष्णुको रमाश्रय नहीं कहाथा पाच पाण्डव धर्मराज, भीमसेन, अर्जुन, नकुल, सहदेव इनका बालक जो परीक्षित अपने दादाके समान ससारको एक दृष्टिसे देखेगा ऐसा मुनियोंनें कहाहै, ब्रह्माके समान नहीं कहाहै जैसा भूमिमें सुन्दरकर्म करनेवाला गिरीश है, हिमवानपर्वतकी नाईं चलायमान नहीं होता जैसे दूसरेको वर देनेमें बडा उदारहै, तैसे परीक्षितको भी गिरीशकहा, हिमवानके समान देनेमें उदार होवेगा, रमानाम प्रकाशकाहै, उस प्रकाशका स्वामी सूर्यहै, ईसीलिये सब प्राणियोंका स्वामी सूर्यहै, सूर्य विना प्राणीका निर्वाह नहीं होता, मुनियोंने कहाथा कि जैसे सूर्य उदय होकर ससारको आनन्द देताहै, वैसेही परीक्षितभी राजा होकर अपनी प्रजाको आनन्द देगा, ऐसा मुनियोंने कहाथा कुछ ईश्वरके तुल्य परीक्षितको नहीं कहाथा ॥

होगा, शीघ्र प्रसन्न होनेमें महादेवकी सदृश, समस्त जीवोंके आश्रय भगवानकी नाईं रहैगा ॥ २३ ॥ सब सद्गुणोंका माहात्म्य यह कृष्णभक्त होगा, उदारतामें रंतिदेव और धर्मात्माओंमें ययातिके समान होगा ॥ २४ ॥ धैर्यमें बलिसमान, समतामें श्रीकृष्णचन्द्रजीकी नाईं, प्रह्लादकी नाईं सब सत्पदार्थग्राही होगा और अश्वमेध करके वृद्धजनोंकी उपासना करैगा ॥ २५ ॥ राजर्षियोंका उत्पन्न कर्त्ता, पाखण्डियोंका शिक्षक, भूमिके व धर्मके कारणसे यह कलियुगको पकडैगा ॥२६॥ ब्राह्मणके पुत्रके शापसे तक्षक सर्पके काटनेसे मृत्यु होगी, सबका संग त्यागकर श्रीमद्भागवत सुन, श्रीवैकुण्ठनाथके वैकुण्ठको प्राप्त होगा ॥ २७ ॥ आत्माकी यथार्थता जानकर व्यासपुत्र शुकदेवसे ज्ञानसुन, श्रीगंगाजीमें देहत्याग अभयपदवीको

सर्वसद्गुणमाहात्म्य एष कृष्णमनुव्रतः ॥ रंतिदेव इवोदारो ययातिरिव धार्मिकः ॥२४॥ धृत्या बलिसमः कृष्णे प्रह्लाद इव सद्ग्रहः ॥ आहर्तैषोऽश्वमेधानां वृद्धानां पर्युपासकः ॥ २५ ॥ राजर्षीणां जनयिता शास्ता चोत्पथगामिनाम् ॥ निग्रहीता कलेरेष भुवो धर्मस्य कारणात् ॥ २६ ॥ तक्षकादात्मनो मृत्युं द्विजपुत्रोपसर्जितात् ॥ प्रपत्स्यत उपश्रुत्य मुक्तसंगः पदं हरेः ॥ २७ ॥ जिज्ञासितात्मयाथात्म्यो मुनेर्व्याससुतादसौ ॥ हित्वेदं नृप गंगायां यास्यत्यद्धाऽकुतोभयम् ॥ २८ ॥ इति राज्ञ उपादिश्य विप्रा जातककोविदाः ॥ लब्धोपचितयः सर्वे प्रतिजग्मुः स्वकान्गृहान् ॥ २९ ॥ स एष लोकविख्यातः परीक्षिदिति यत्प्रभुः ॥ गर्भदृष्टमनुध्यायन्परीक्षेत नरेष्विह ॥ ३० ॥ स राजपुत्रो ववृधे आशु शुक्ल इवोडुपः ॥ आपूर्यमाणः पितृभिः काष्ठाभिरिव सोऽन्वहम् ॥ ३१ ॥ यक्ष्यमाणोऽश्वमेधेन ज्ञातिद्रोहजिहासया ॥ राजाऽलब्धधनो दध्याव न्यत्र करदंडयोः ॥ ३२ ॥ तदभिप्रेतमालक्ष्य भ्रातरोऽच्युतचोदिताः ॥ धनं प्रहीणमाजह्रुरुदीच्यां दिशि भूरिशः ॥ ३३ ॥

प्राप्त होगा ॥ २८ ॥ ज्योतिषी ब्राह्मण पण्डित लोग यह वचन राजासे कहकर पूजा दक्षिणा लेकर अपने अपने स्थानोंको चलेगये ॥ २९ ॥ और संसारमें नाम परीक्षित विख्यात हुआ, क्योंकि गर्भमें श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन किया, और उनहीके ध्यानमें रहकर सब जनोंकी परीक्षा कर ० ॥ सो राजकुमार दिन दिन ऐसे बढने लगे जैसे शुक्लपक्षका चन्द्रमा बढता है, उसी समान पूर्ण हुए ॥ ३१ ॥ सजातियोंके द्रोह छासे अश्वमेधयज्ञ करनेके लिये, राजाको कर दण्डके विना धन प्राप्तहुआ ॥ ३२ ॥ यह प्रयोजन जानकर भगवान्के भेजे, सब भाई

उत्तरकी दिशासे बहुत धन लाये ॥ ३३ ॥ उस धनसे सब सामग्री उपस्थितकर धर्मनन्दन राजा युधिष्ठिरने तीन अश्वमेधयज्ञ किये, जातिके द्रोहसे डरकर यज्ञोंसे भगवान् वासुदेवका पूजन किया ॥ ३४ ॥ राजा युधिष्ठिरने श्रीकृष्णचन्द्रको बुलाय ब्राह्मणोंसे यज्ञकराय अपने सुहृद् जनोंके प्यारकी इच्छासे कुछ मास वहां निवास किया ॥ ३५ ॥ इतनी कथा सुनाय सूतजी बोले कि हे ब्रह्मन् ! कुछ दिन पीछे राजा युधिष्ठिरसे आज्ञा ले, द्रौपदीसे बूझ, भाई बंधु मित्रोंसे बिदा हो, नौकर चाकर यादवोंसमेत श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द द्वारकापुरीको चलेगये ॥ ३६ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे परीक्षिज्जन्मोत्सवो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ दोहा—त्रयोदशम अध्यायमें, बिदुरकथाउ

तेन संभृतसंभारो लब्धकामो युधिष्ठिरः ॥ वाजिमेधैस्त्रिभिर्भीतो यज्ञैः समयजद्धरिम् ॥ ३४ ॥ आहूतो भगवान्राज्ञा याज
यित्वा द्विजैर्नृप ॥ उवास कतिचिन्मासान्सुहृदः प्रियकाम्यया ॥ ३५ ॥ ततो राज्ञाऽभ्यनुज्ञातः कृष्णया सह बंधुभिः ॥
ययौ द्वारवतीं ब्रह्मन्सार्जुनो यदुभिर्वृतः ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भा० प्रथम० द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ सूत उवाच ॥ विदु
रस्तीर्थयात्रायां मैत्रेयादात्मनो गतिम् ॥ ज्ञात्वाऽगाद्धास्तिनपुरं तयाऽवाप्तविवित्सितः ॥ १ ॥ यावतः कृतवान्प्रश्ना
न्क्षत्ता कौषारवाग्रतः ॥ जातैकभक्तिर्गोविंदे तेभ्यश्चोपरराम ह ॥ २ ॥ तं बंधुमागतं दृष्ट्वा धर्मपुत्रः सहानुजः ॥ धृतराष्ट्रो
युयुत्सुश्च सूतः शारद्वतः पृथा ॥ ३ ॥ गांधारी द्रौपदी ब्रह्मन्सुभद्रा चोत्तरा कृपी ॥ अन्याश्च जामयः पांडोर्ज्ञातयः
ससुताः स्त्रियः ॥ ४ ॥ प्रत्युज्जग्मुः प्रहर्षेण प्राणं तन्व इवागतम् ॥ अभिसंगम्य विधिवत्परिष्वंगाभिवादनैः ॥ ५ ॥

परान्त । धृतराष्ट्रके मोक्षको, वरणों सब वृत्तान्त ॥ १३ ॥ सूतजी बोले, कि हे ऋषियो ! विदुरजी तीर्थयात्रामें मैत्रेयजीसे श्रीकृष्णचन्द्रकी गति सुनके हस्तिनापुरमें आये, अरु जिस बातके जाननेकी इच्छा थी सो सब पूरी हुई ॥ १ ॥ और विदुरजीने मैत्रेयजीके आगे जितने प्रश्न करे उनमें तीन चार प्रश्नसेही विदुरजीकी श्रीगोविन्दमें पूर्ण भक्ति हुई, सो उन प्रश्नोंसे उपराम हुआ ॥ २ ॥ हे ब्रह्मन् ! अपने भाई विदुरजीको आता देख, सब भाइयोंसमेत धर्मपुत्र, धृतराष्ट्र, युयुत्सु, संजय, कृपाचार्य, कुन्ती ॥ ३ ॥ गान्धारी, द्रौपदी, सुभद्रा, उत्तरा, कृपी (द्रोणाचार्यकी स्त्री), जातिकी स्त्रियें, पुत्रसहित और स्त्रियें ॥ ४ ॥ अत्यन्त हर्षसे जैसे देहमें प्राण आवैं ऐसे आयेको सब बड़े आदर सत्कारसे मिले ॥ ५ ॥

विरहकी उत्कण्ठासे प्रेमके विवश होकर नेत्रोंसे जलधारा (प्रवाह) बहने लगी युधिष्ठिरने हाथजोड़कर पूजनकर आसनपर बैठाला ॥६॥ जब भोजनसे निश्चिंत हो आसनपर विश्राम किया, उस समय नम्रतासे प्रणामकर उनके चरण दाबनेलगे, और यह बोले कि आपने हमारे ऊपर बड़ा अनुग्रह किया जो इस समय आनकर दर्शन दिया ॥ ७ ॥ हम पांचों भाई आपके पक्षरूपी छायामें पले, आप हमको कभी स्मरण करतेथे वा नहीं, जैसे पक्षी अपने पुत्रोंको अतिस्नेहसे पंखोंकी छायामें बढावैहैं, उसीरीतिसे आपने हमको बढ़ाया अरु हमारी माता सहित सब विपत्तियोंसे बचाया, विषसे, अग्निसे और अनेकठौर विघ्नोंसे रक्षा करी "जिस समय दुर्योधनादिक कौरवोंने हमको लाहके कोटमें बन्द करके यह विचार किया कि इनको भस्मकर डालें उस समय आपने कृपाकरके पहिलेही सुरंग खुदवाकर हमको बचाया, हम कहांलों आपकी बड़ाई करें आप तो सदा हमारी सहाय

मुमुचुः प्रेमबाष्पौघं विरहौत्कंठ्यकातराः ॥ राजा तमर्हयांचक्रे कृतासनपरिग्रहम् ॥ ६ ॥ तं भुक्तवंतमासीनं विश्रांतं सुखमासने ॥ प्रश्रयावनतो राजा प्राह तेषां च शृण्वताम् ॥ ७ ॥ युधिष्ठिर उवाच ॥ अपि स्मरथ नो युष्मत्पक्षच्छायासमेधितान् ॥ विपद्गणाद्विषाग्न्यादेर्मोचिता यत्समातृकाः ॥ ८ ॥ कया वृत्त्या वर्तितं वश्चरद्भिः क्षितिमण्डलम् ॥ तीर्थानि क्षेत्रमुख्यानि सेवितानीह भूतले ॥ ९ ॥ भवद्विधा भागवतास्तीर्थीभूताः स्वयं विभो ॥ तीर्थीकुर्वंति तीर्थानि स्वांतःस्थेन गदाभृता ॥ १० ॥ अपि नः सुहृदस्तात बांधवाः कृष्णदेवताः ॥ दृष्टाः श्रुता वा यदवः स्वपुर्यां सुखमासते ॥ ११ ॥

करते रहे" ॥ ८ ॥ इस क्षितिमण्डलमें आपने कौन वृत्तिसे शरीरका निर्वाह किया, इस भारतवर्षमें पृथ्वीपर जितने तीर्थक्षेत्र मुख्य हैं, सो सब आपने किये ॥ ९ ॥ आपसरीखे महात्माओंकी तीर्थयात्रा तीर्थोंपर कृपाकरनेके लिये है, कुछ अपने अर्थ नहीं। आप सरीखे भागवत तो आपही तीर्थरूप हैं, आपके दर्शनसे तीर्थ भी पवित्र होजातेहैं । अपने अंतःकरणके निवासी गदाधारी भगवान्से, मलिन जनोंके कुसंगसे तीर्थभी मलिन होजाते हैं, उनको फिर सत्कर्मअनुष्ठानी, वेदान्ती, ज्ञानी, भगवद्भक्त, पवित्र, सत्त्वादि गुणयुक्त ब्राह्मण पवित्र करै हैं, भगवद्भक्तोंके सत्संगसे तीर्थभी पवित्र होजाते हैं ॥ १० ॥ हे पितः ! आपने बहुत तीर्थ किये, परन्तु द्वारकापुरीमेंभी गयेथे वा नहीं क्योंकि हमारे सुहृद बान्धव श्रीकृष्णादिक यादवोंको आप भली भांति जानते हैं. हमको जबसे राज्यदेकर गये हैं तबसे उनका कुछ समाचार नहीं मिला, न जाने वह अपनी

पुरीमें कैसेहैं कैसे नहीं ? सो कृपाकरके कहो ॥ ११ ॥ धर्मराजने जब यह बूझा तब विदुरजीने सब तीर्थोंका वृत्तान्त कहा जैसा कुछ देखाथा वैसा परन्तु यदुकुलके क्षय होनेका वर्णन नहीं किया ॥ १२ ॥ यह भलीभाँति निश्चय है कि जो बात अप्रिय है सहने योग्य नहीं है वह मनुष्योंको आपही प्रगट होजातीहै. दयालु विदुरजीने अपने सामने उनका दुःखी देखना उचित न जानकर नहीं कहा ॥ १३ ॥ "जब रनवासमें स्त्रियोंने विदुरजीके आनेका वृत्तान्त सुना तब द्रौपदी आदिने अपने पास बुलाया अरु परमेश्वरका परम भक्त जानकर विदुरजीको दंडवत किया और उनके आनेसे बहुत प्रसन्न हुई. फिर विदुरजी धृतराष्ट्रके भवनमें जाय उन्हें और गान्धारीको दण्डवत करी तब धृतराष्ट्रने उन्हें उठाय हृदयसे लगाय नेत्रोंमें जल भरकर कहा—हे भ्रातः ! तुम्हारे जानेके पीछे मेरे ऊपर बड़ा कष्टपडा अरु हमारे सब पुत्र मारे गये, राज्य नष्ट होगया, यह बात सुनकर विदुरजीने

**इत्युक्तो धर्मराजेन सर्वं तत्समवर्णयत् ॥ यथानुभूतं क्रमशो विना यदुकुलक्षयम् ॥ १२ ॥ नन्वप्रियं दुर्विषहं नृणां स्वयमुपस्थितम् ॥ नावेदयत्सकरुणो दुःखितान्द्रष्टुमक्षमः ॥ १३ ॥ कंचित्कालमथावात्सीत्सत्कृतो देववत्सुखम् ॥ भ्रातुर्ज्येष्ठस्य श्रेयस्कृत्सर्वेषां प्रीतिमावहन् ॥ १४ ॥**

कहा हे भ्रातः ! हरि इच्छा बलवान् है उसकी गतिसे किसीकी पार नहीं बसाती, परमेश्वरकी इच्छा इसी प्रकारथी. उन्होंने पृथ्वीका भार उतारनेके कारण संसारमें अवतार लियाथा. देवगति किसीसे जानी नहीं जाती अब धैर्य धारण करनेका समय है यह तो कहो कि राजा युधिष्ठिर तुम्हारा आदर सत्कार किसप्रकार करतेहैं, धृतराष्ट्रने उत्तर दिया कि, युधिष्ठिरतो हमसे बड़ास्नेह रखताहै मुझको अपने पिता और गान्धारीको महतारीकी समान मानताहै और सब भाईभी हमसे अधिक रीति प्रीति रखतेहैं परन्तु भीमसेन, युधिष्ठिरके पीछे हमको दुर्वाक्य कहताहै, यह दुःख नहीं देखाजाता, धृतराष्ट्रकी बातें सुन कुछ काल विदुरजीने वहां वास किया, और देवताओंकी समान सुखीहो, बडे भ्राताके कल्याणके कारण सबसे रीतिप्रीति करते रहे ॥ १४ ॥ ❋

* इसकी कथा इसप्रकारहै—किसी देशमें चोर किसीका धन चुराकर भागे, और राजाके दूत उनके पीछे दौडे, वह चोर भागते भागते वहाँ पहुँचे जहाँ माडव्य ऋषि तप कर रहेथे, उनके निकटही चोर जाकर छिपरहे, राजाके दूतोंने उनके समीप जानकर ऋषि समेत चोरोंको पकडकर राजाके पास लेगये, राजाने आज्ञा दी कि सबको शूली देदो, राजाकी आज्ञासे चोरोंको शूलीपर चढाना आरम्भ किया, माडव्य ऋषिकी ओरको जो देखा तो उनको ऋषिजान शूलीसे उतारलिया अरु दण्डवत् प्रणामकर अपना अपराध क्षमा करा उनको प्रसन्नकिया, पीछे माडव्यऋषि धर्मराजके निकट जाकर बडे क्रोधसे बोला कि, अरे यम तैंने मुझे किस अपराधसे शूलीपर चढाया ? तब यमराज बोले कि महाराज ! आपने बालकपनमें टीडीको कुशाके अग्रभागसे छेदकर खेलेथे, उसके बदलेमें शूलीपर आप चढाये गये, यमराजका यह वचन सुन माडव्य ऋषिने यमराजको शापदिया कि मैंने बाल अवस्थामें अज्ञानसे यह काम किया उसका तैंने मुझे ऐसा भारी दण्ड दिया, अब तू शूद्र हो, यह वही विदुरजी हैं ।

यमराज मांडव्यके शापसे शूद्रयोनिमें विदुर हुएथे, तबतक यमराजके स्थानमें अर्यमा काम करते रहे ॥१५॥ युधिष्ठिर राज्यपाय पोतेको कुलोद्धारक देख लोकपालसमान भ्राताओं सहित परम लक्ष्मीसे आनन्दित हुए ॥ १६ ॥ गृहके व्यापारमें ऐसे आसक्त होगये उन्हें विदित न हुवा कि परम दुस्तर कालका समय आनपहुँचा ॥१७॥ यह अभिप्राय जानकर विदुरजी धृतराष्ट्रसे बोले हे राजन्! शीघ्र निकलो यह भयंकर भय आताहै, सो देखो ॥ १८ ॥ हे प्रभो! जिसकालके लौटानेका कोई उपाय नहीं है जो कहींसे कभीभी नहीं जासकैहै सो यह भगवान् काल हम सबको ऐसेही आवैहै ॥ १९ ॥ जिस कालसे ग्रसा हुवा जीव अधिक प्रियप्राणोंसे तत्काल वियोग पाताहै, और धन पुत्रादिककी तो बातही क्याहै ॥ २० ॥ जब पिता, भ्राता, सुहृद,

अबिभ्रदर्यमा दंडं यथावदघकारिषु ॥ यावद्दधार शूद्रत्वं शापाद्वर्षशतं यमः ॥ १५ ॥ युधिष्ठिरो लब्धराज्यो दृष्ट्वा पौत्रं कुलंधरम् ॥ भ्रातृभिर्लोकपालाभैर्मुमुदे परया श्रिया ॥ १६ ॥ एवं गृहेषु सक्तानां प्रमत्तानां तदीहया ॥ अत्यक्रामद विज्ञातः कालः परमदुस्तरः ॥ १७ ॥ विदुरस्तदभिप्रेत्य धृतराष्ट्रमभाषत ॥ राजन्निर्गम्यतां शीघ्रं पश्येदं भयमागतम् ॥ १८ ॥ प्रतिक्रिया न यस्येह कुतश्चित्कर्हिचित्प्रभो ॥ स एव भगवान्कालः सर्वेषां नः समागतः ॥ १९ ॥ येन चैवा ऽभिपन्नोऽयं प्राणैः प्रियतमैरपि ॥ जनः सद्यो वियुज्येत किमुतान्यैर्धनादिभिः ॥ २० ॥ पितृभ्रातृसुहृत्पुत्रा हतास्ते विगतं वयः ॥ आत्मा च जरया ग्रस्तः परगेहमुपाससे ॥ २१ ॥ अहो महीयसी जंतोर्जीविताशा यया भवान् ॥ भीमे नावर्जितं पिंडमादत्ते गृहपालवत् ॥ २२ ॥ अग्निर्निसृष्टो दत्तश्च गरो दाराश्च दूषिताः ॥ हृतं क्षेत्रं धनं येषां तद्दत्तैरसुभिः कियत् ॥ २३ ॥ तस्यापि तव देहोऽयं कृपणस्य जिजीविषोः ॥ परैत्यनिच्छतो जीर्णो जरया वाससी इव ॥ २४ ॥

पुत्र सब तुम्हारे मारेगये, सब आयु तुम्हारी हो चुकी, देहको बुढापेने घेरलिया तौभी पराये घरमें रहतेहो ॥ २१ ॥ बड़े आश्चर्यकी बात है कि, इस जीवको जीवनकी बड़ी आशा लगरहीहै, सो तुमकोभी है, भीमसेनके दियेहुए टुकड़े श्वानकी नाईं तुम खाओहो ॥ २२ ॥ तुमनेभी तो अपनी चल तीमें उनके साथ कुछ कसर नहीं करी, लाहेके कोटमें बन्दकरके आग लगाई, लड्डुओंमें विषदिया, उनकी स्त्री द्रौपदीकी सभामें अवज्ञा करी, पृथ्वी उनकी छीनी, धन धाम उनका लिया, अब उनका दिया अन्न खाकर शरीर पुष्ट करनेसे कुछ प्रयोजन नहीं निकलेगा ॥ २३ ॥ कृपणपनसे जीनेकी

इच्छा अच्छी नही, और जो इच्छाभी है तौभी यह तुम्हारा जराजीर्ण शरीर सब प्रकार क्षीण होगयाहै जैसे पुराने वस्त्र त्यागने योग्य होतेहैं ऐसी तुम्हारी देहकी गति है सो अब धैर्य धरो ॥ २४ ॥ विरक्त, सब बन्धनोंसे मुक्तहो, इस देहको त्यागे सो अज्ञातगति स्वार्थरहित धीर कहाताहै ॥ ॥ २५ ॥ जो कोई अपने आप अथवा पराये उपदेशसे आत्माको पहिचानकर हृदयमें परमेश्वरके चरणारविन्दोको धारण कर घर त्याग संन्यास

**गतस्वार्थमिमं देहं विरक्तो मुक्तबंधनः ॥ अविज्ञातगतिर्जह्यात्स वै धीर उदाहृतः ॥ २५ ॥ यः स्वकात्परतो वेह जात निर्वेद आत्मवान् ॥ हृदि कृत्वा हरिं गेहात्प्रव्रजेत्स नरोत्तमः ॥ २६ ॥ अथोदीचीं दिशं यातु स्वैरज्ञातगतिर्भवान् ॥ इतोऽर्वाक्प्रायशः कालः पुंसां गुणविकर्षणः ॥ २७ ॥ एवं राजा विदुरेणानुजेन प्रज्ञाचक्षुर्बोधितो ह्याजमीढः ॥ छित्त्वा स्वेषु स्नेहपाशान्द्रढिम्नो निश्चक्राम भ्रातृसंदर्शिताध्वा ॥ २८ ॥**

धारण करतेहैं वही मनुष्य मनुष्योंमें श्रेष्ठ हैं ॥ २६ ॥ अपने सम्बन्धियोसे छिपकर तुम उत्तराखण्डको चलो, इससे पीछे पुरुषोंका गुणनाशक बहुत बुरा समय आवैगा ❀ ॥ २७ ॥ आजमीढवंशी जन्मान्धको इसभाँति विदुरजीने सब समझाया तब तो धृतराष्ट्र अपना

---

* **शका**– धृतराष्ट्र और पाण्डुका छोटा भाई विदुर कैसे था, सब शास्त्रोंमें और भारत इत्यादि इतिहासोंमें ऐसा लिखाहै कि अपने जन्म होनेके पीछे अपनी माताके उदरमें जो बालक उत्पन्न होताहै, उसको शास्त्रमें और लोकमे छोटा भाई कहते है, दूसरी माताका जन्मा बालक लोकमें और शास्त्रमें छोटा भाई नहीं कहाता, धृतराष्ट्र और पाण्डु यह क्षत्रियाणीके पुत्र, और विदुर शूद्रीका पुत्र, फिर धृतराष्ट्रका छोटा भाई विदुर क्यों कर हुवा ?

**उत्तर**–ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र इन चारो वर्णोके विवाह होनेकी विधि शास्त्रमें अथवा लोकमें कही है वही विधि श्रेष्ठ है, और प्रथम है और शास्त्रसे और लोकसे जो विवाहकी विधिहै, उसको अनु कहतेहैं, शास्त्रमें उस अनुकी विधि माने और अन्यायसे जो जन्मले उसको मुनीश्वरलोग अनुज कहते हैं इसीलिये विदुर लोगोंका नाम अनुज है । विदुर वर्णसंकरकोभी कहते हैं, अथवा अपने जन्मके पीछे अपनी मातामें जो जन्म लेताहै, उसकोभी शास्त्रमें और लोकमें अनुज कहते हैं, शब्दके अर्थ अनेक प्रकारके हैं, परन्तु जो अर्थ जिस स्थानमें जैसा घट जाय अथवा अयोग्य न जानपडे वही अर्थ उस पदका लगाना चाहिये, जैसे पय पानीको कहते हैं, और पय दूधकोभी कहते हैं, गो धेनुका नामभी है, गो पृथ्वीका नामभी है, गो जलका नामभी है, गो इन्द्रियोका नामभी है, गो वाक्स्थानका नामभीहै, देखिये गो शब्दके कितने अर्थ हुये इसलिये, "विदुरेणानुजेन" ऐसा वचन व्यासजीने कहा, धृतराष्ट्रको छोटा भाई नहीं कहा ॥

८

चित्त दृढ कर कुटुम्बके लोगोंसे स्नेह त्याग विदुरजीने जो मुक्तमार्ग बताया उसपर आरूढ होकर वहांसे चले ॥ २८ ॥ और पतिके जानेका समाचार सुन, सुबलदुहिता, पतिव्रता, साध्वी गान्धारी भी उनके संग चलनेको उपस्थित हुई संन्यस्त दण्डले अतिहर्षसे हिमालयको गये, मनस्वी शूरोंको जैसे युद्धमें सुन्दर प्रहार प्यारे लगै हैं तैसे जानो ॥ २९ ॥ राजा युधिष्ठिर सन्ध्यावन्दनसे निश्चितहो, अग्निहोत्रकर, तिल, गौ, भूमि, सुवर्ण दानदे, ब्राह्मणोंको नमस्कारकर माता पिताकी वन्दना करनेके लिये उनके मन्दिरमें गये, वहां विदुर, धृतराष्ट्र, गान्धारीको न देखा ॥ ३० ॥ उद्विग्न मनसे वहां बैठगये और संजयसे बूझा कि, हे संजय ! हमारे चाचा वृद्ध नेत्रहीन सो कहांचले गये ॥

पतिं प्रयांतं सुबलस्य पुत्री पतिव्रता चानुजगाम साध्वी ॥ हिमालयं न्यस्तदंडप्रहर्षं मनस्विनामिव सत्संप्रहारः ॥२९॥
अजातशत्रुः कृतमैत्रो हुताग्निर्विप्रान्नत्वा तिलगोभूमिरुक्मैः ॥ गृहं प्रविष्टो गुरुवंदनाय न चापश्यत्पितरौ सौबलीं च
॥ ३० ॥ तत्र संजयमासीनं पप्रच्छोद्विग्नमानसः ॥ गावल्गणे क्व नस्तातो वृद्धो हीनश्च नेत्रयोः ॥ अंबा च हतपुत्राऽऽ
र्ता पितृव्यः क्व गतः सुहृद् ॥ ३१ ॥ अपि मय्यकृतप्रज्ञे हतबंधुः सभार्यया ॥ आशंसमानः शमलं गंगायां दुःखितो
ऽपतत् ॥ ३२ ॥ पितर्युपरते पाण्डौ सर्वान्नः सुहृदः शिशून् ॥ अरक्षतां व्यसनतः पितृव्यौ क्व गतावितः ॥ ३३ ॥ सूत
उवाच ॥ कृपया स्नेहवैक्लव्यात्सूतो विरहकर्शितः ॥ आत्मेश्वरमचक्षाणो न प्रत्याहातिपीडितः ॥ ३४ ॥ विमृज्याऽ
श्रूणि पाणिभ्यां विष्टभ्यात्मानमात्मना ॥ अजातशत्रुं प्रत्यूचे प्रभोः पादावनुस्मरन् ॥ ३५ ॥

पुत्रोंके शोकसे महाव्याकुल हमारी चाची भी नहीं दिखाई देती-जो आपको विदितहो तौ कहो क्योंकि व्यासजी महाराजकी कृपासे तुम सब जानते हो ॥ ३१ ॥ मुझ बुद्धिहीनमें अपराध विचार बन्धुओंके मरनेसे दुःखी होकर स्त्रीसहित गंगामें तौ नहीं डूबमरे ॥ ३२ ॥ जब हमारे पिता परमधामको चलेगये तो हम सबको बालक जानकर अनेक कष्टोंसे हमारी रक्षा करी अरु पाला वह हमारी चाची चाचा यहांसे कहां चलेगये॥३३॥सूतजी बोले, कि हे शौनक मुनि ! संजय अपने ईश्वर युधिष्ठिरको महादुःखी देख अतिपीड़ित हुआ और मुखसे कुछ नहीं कहसका ॥३४ ॥ दोनों हाथोंसे आंसू

पोंछ बुद्धिको सावधानकर मनको धैर्यदे प्रभुके चरणोंका स्मरण करते अजातशत्रुसे बोले और प्रभुके चरणोंका स्मरण किया ॥ ३५ ॥ संजयबोले, कि हे कुरुनन्दन ! तुम्हारे पिताके समाचार,मैं कुछ नहीं जानता. और गान्धारी तुम्हारी चाचीके जानेकी भी मुझको कुछ सुधि नहीं. मैं इन महात्माओंसे वंचित हुआ हूँ ॥ ३६ ॥ उसी समय कहींसे घूमतेघामते नारदजी भी तुम्बुरु गन्धर्वको संगलिये आगये, उनको देख भाइयों समेत उठ पूजा सत्कार प्रणामकर बोले ॥ ३७ ॥ कि हे भगवन् ! हमारे चाचा चाची न जानिये कहां चले गये, पुत्रोंके निधन होनेसे महादुःखी हो, तपस्विनी गांधारी कहाँगई ॥ ३८ ॥ अपार शोकसागरमें डूबेहुएको धैर्यरूपी केवट बनकर नारदजी आप आन पहुँचे. "हे अज्ञाननाशक ! महाबु

संजय उवाच ॥ नाहं वेद व्यवसितं पित्रोर्वः कुलनंदन ॥ गांधार्या वा महाबाहो मुषितोऽस्मि महात्मभिः ॥३६॥ अथाजगाम भगवान्नारदः सहतुंबुरुः ॥ प्रत्युत्थायाभिवाद्याऽऽह सानुजोऽभ्यर्चयन्निव ॥ ३७॥ युधिष्ठिर उवाच ॥ नाहं वेद गतिं पित्रोर्भगवन्क गतावितः ॥ अंबा वा हतपुत्राऽऽर्ता क्व गता च तपस्विनी ॥ ३८॥ कर्णधार इवापारे भगवान्पारदर्शकः ॥ अथाबभाषे भगवान्नारदो मुनिसत्तमः ॥ ३९ ॥ मा कंचन शुचो राजन्यदीश्वरवशं जगत् ॥ लोकाः सपाला यस्येमे वहंति बलिमीशितुः ॥ ४० ॥ स संयुनक्ति भूतानि स एव वियुनक्ति च ॥ यथा गावो नसि प्रोतास्तंत्यां बद्धाः स्वदामभिः ॥ वाक्तंत्यां नामभिर्बद्धा वहंति बलिमीशितुः ॥ ४१ ॥ यथा क्रीडोपस्कराणां संयोगविगमाविह ॥ इच्छया क्रीडितुः स्यातां तथैवेशेच्छया नृणाम् ॥ ४२ ॥

द्धिमान्, सर्वज्ञानी, विघ्नहर्ता, सबकी विपत्तिमें आनकर सहायक होतेहो, जो उनको कहीं सिंह व्याघ्रने खालिया, अथवा कहीं कुयेंमें डूबकर मरगये तो मेरी बड़ी दुर्नामता होगी, किसीके सम्मुख मुख दिखानेको भी न रहूंगा आप दिव्यदृष्टि हैं, दया करके बतादीजे हम उनकी विनतीकर उनको यहां लौटार लावेंगे क्योंकि भोजन छाजनमें अत्यन्त दुःखी होंगे" युधिष्ठिरके वचन सुनकर, मुनिसत्तम भगवान् नारदजी बोले कि हे राजन् ! शोक संताप मत करो. यह सब संसार ईश्वरके वशमें है ॥ ॥३९॥ ४० ॥ जो सबका ईश्वर है उसको अपने पालकसहित सब लोग भेटते हैं वोही परमात्मा सब जीवोंका संयोग वियोग करे हैं । जैसे बलवान् बैल नाथके वशमें होकर अपने स्वामीका सब कार्यकर बलिदेता है, ऐसे यह करना यह

न करना ऐसी वेदकी वाणीरूप डोरेमें वर्णाश्रम धर्मरूप नाथसे बँधे सबजीव परमेश्वरको बलि देते हैं जैसे खेलनेवालेकी इच्छासे खेलकी सब साम
ग्रियोंका संयोग वियोग हो जाता है,इसी प्रकार ईश्वरकी इच्छासे सब जीवोंका संयोग वियोग समझना चाहिये॥४१॥४२॥जो लोकको ध्रुव मानो,अथवा
अध्रुव मानो वा दोनोंको मत मानो,मोहसे, स्नेहसे,सब प्रकारसे, शोक करना नहीं चाहिये ॥४३॥ हे युधिष्ठिर ! यह जो अज्ञानपनकी तुम्हारी व्याकु
लता है इसको त्यागो, क्योकि तुम कहो हो, कि अज्ञान, अनाथ, कृपण,अन्धे, मुझ विन वनमें कैसे रहेंगे और उनके खाने पीनेकी सुधि कौन लेगा
यह शोच करना तुम्हारा सब वृथाहै॥४४॥कालकर्मगुण इनके आधीन यह पञ्चतत्त्वका बना हुआ देह है,सो यह किसकी रक्षा करसक्ता है. जैसे अजगर

यन्मन्यसे ध्रुवं लोकमध्रुवं वा न चोभयम् ॥ सर्वथा हि न शोच्यास्ते स्नेहादन्यत्र मोहजात् ॥ ४३ ॥ तस्माज्जह्यंग
वैक्लव्यमज्ञानकृतमात्मनः ॥ कथं त्वनाथाः कृपणा वर्तेरन्वनमाश्रिताः ॥ ४४ ॥ कालकर्मगुणाधीनो देहोऽयं पांचभौ
तिकः ॥ कथमन्यांस्तु गोपायेत्सर्पग्रस्तो यथा परम् ॥ ४५ ॥ अहस्तानि सहस्तानामपदानि चतुष्पदाम् ॥ फल्गूनि
तत्र महतां जीवो जीवस्य जीवनम् ॥ ४६ ॥ तदिदं भगवान्राजन्नेक आत्माऽऽत्मनां स्वदृक् ॥ अंतरोऽनंतरो भाति
पश्य तं माययोरुधा ॥ ४७ ॥ सोयमद्य महाराज भगवान्भूतभावनः ॥ कालरूपोऽवतीर्णोऽस्यामभवाय सुरद्विषाम्
॥ ४८ ॥ निष्पादितं देवकृत्यमवशेषं प्रतीक्षते ॥ तावद्यूयमवेक्षध्वं भवेद्यावदिहेश्वरः ॥ ४९ ॥ धृतराष्ट्रः सह भ्रात्रा
गांधार्या च स्वभार्यया ॥ दक्षिणेन हिमवत ऋषीणामाश्रमं गतः ॥ ५० ॥

सर्प ग्रसित जीव औरको कैसे बचा सकेगा॥४५॥चार पगवाले पशुआदि तृणादिकको खाते हैं हाथ जिनके हैं वह जीव औरभी सूक्ष्म वस्तुका भक्षण करे
हैं, ऐसे ही सब जीवमात्र जीवोंका जीव बचावे हैं परन्तु सब कालग्रसित हैं॥४६॥हे राजन् ! सर्वद्रष्टा एक सब आत्माओंमें एक भीतर बाहर जामे नही
मायासे बहुत दीखैहैं, सजातीय,विजातीय, स्वगतभेद शून्य, यह भगवान् प्रकाश करे हैं ॥४७ ॥ हे महाराज ! सो यह भगवान् भूतभावन कालरूपने
सुरद्रोहियोंके मारणके कारण पृथ्वीपर मनुज अवतार धारणकिया है ॥ ४८ ॥ देवताओंका तो सब कार्य करचुके हैं केवल यदुकुलकी और
बाट देखरहे हैं, तबलों तुम भी यहां रहो जबलों ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यहां रहें, पीछे तुमभी चलेजाना ॥ ४९ ॥ हे राजन् ! धृतराष्ट्र,

विदुर सहित गान्धारीको लिये हिमाचलकी दक्षिण ओर ऋषियोंके आश्रममें गयेहैं ॥ ५० ॥ जहां गंगाजी सात ओर बहकर, आप सात रूप हुईहैं, सातों ऋषियोंकी प्रीतिके अर्थ सप्तस्रोत ऐसे विख्यातहैं ॥ ५१ ॥ वहां सदा स्नानकर यथाविधि अग्निहोत्रकर. वायुभक्षणके आश्रय रहकर अति शान्त मनसे परमात्माके चरणोंमें चित्त लगा, सब कुटुम्बसे स्नेह तज वहां वास करेंगे ॥ ५२ ॥ आसन जीत श्वास जीत इन्द्रियोंका प्रत्याहार करके हरिभावनासे दूर होकर राजस, तामस, सात्त्विक सब मल जिनके भस्म होगये ॥ ५३ ॥ विशेष ज्ञानकी व्यापक जिनकी देह, जीवान्तर्यामी, सर्वाधार, बृहत्त्वादि गुणविशिष्ट चैतन्य ब्रह्ममें जीवात्माका संयोगकर तद्रूप होकर परमात्मामें लीन होंगे, जैसे घट फूटनेसे घटाकाश महाकाशमें

स्रोतोभिः सप्तभिर्या वै स्वर्धुनी सप्तधा व्यधात् ॥ सप्तानां प्रीतये नाम्ना सप्तस्रोतः प्रचक्षते ॥ ५१ ॥ स्नात्वाऽनुसवनं तस्मिन्हुत्वा चाग्नीन्यथाविधि ॥ अब्भक्ष उपशांतात्मा स आस्ते विगतैषणः ॥ ५२ ॥ जितासनो जितश्वासः प्रत्याहृतष डिंद्रियः ॥ हरिभावनया ध्वस्तरजःसत्त्वतमोऽमलः ॥५३॥ विज्ञानात्मनि संयोज्य क्षेत्रज्ञे प्रविलाप्य तम् ॥ ब्रह्मण्यात्मा नमाधारे घटांबरमिवांबरे ॥ ५४ ॥ ध्वस्तमायागुणोदर्को निरुद्धकरणाशयः ॥ निवर्तिताखिलाहार आस्ते स्थाणुरिवा चलः ॥ ५५ ॥ तस्यांतरायो मैवाभूः संन्यस्ताखिलकर्मणः ॥ स वा अद्यतनाद्राजन्परतः पंचमेऽहनि ॥ कलेवरं हास्यति स्वं तच्च भस्मीभविष्यति ॥ ५६ ॥ दह्यमानेऽग्निभिर्देहे पत्युः पत्नी सहोटजे ॥ बहिःस्थिता पतिं साध्वी तम ग्निमनुवेक्ष्यति ॥ ५७ ॥ विदुरस्तु तदाश्चर्यं निशाम्य कुरुनंदन ॥ हर्षशोकयुतस्तस्माद्गंता तीर्थनिषेवकः ॥ ५८ ॥

लीन होजाताहै ॥ ५४ ॥ मायागुणोंकी वासना जिनसे सर्वत्र दूर होगई, इन्द्रियें अंतःकरण जिनका शुद्ध होगया, सब प्रकारके आहार जिन्होंने त्यागदिये; सो खम्भकी सदृश अचल होगये ॥ ५५ ॥ सब कर्मसे संन्यस्त हैं उसमें कोई विघ्न मत करना, हे राजन्! सो वह आजसे पांच दिन उपरान्त अपना शरीर त्यागन करेंगे, और देह आपही भस्म होजायगी. विदुरजीके ज्ञानसे धृतराष्ट्रको मोक्ष प्राप्त होगी ॥ ५६ ॥ पर्णशालामें अग्निसे जब देह भस्म होजायगी, तो गान्धारी उनकी स्त्रीभी उसी अग्निमें प्रवेश करके सती होजायगी ॥ ५७ ॥ हे कुरुनन्दन ! विदुरजी यह

आश्चर्य देखकर अति हर्ष शोकयुक्त तीर्थयात्राको चलेजायँगे ॥ ५८ ॥ ऐसे कह तुंबुरु गन्धर्वसमेत नारदजी स्वर्ग लोकको चलेगये, और युधिष्ठिर उनका वचन मान हृदयसे सब शोक संताप त्यागकर वासुदेव भगवान्‌के ध्यानमें लवलीन हुए ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां विदुरोक्त्या धृतराष्ट्रमोक्षवर्णनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ दोहा–पार्थ द्वारकाकी कथा, जैसे बरणी आय। भयो दुखी सुन धर्म सुत, कहों सकल समझाय ॥१४॥ जब द्वारकाधीश श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द देवकीनन्दनका समाचार बहुत दिनोंसे न मिला तो युधिष्ठिरने अर्जुनसे कहा, कि भाई तुम द्वारकाको जाओ और द्वारकानाथकी सुधि लाओ, धर्मराजकी यह बात सुनकर बन्धुके देखनेकी इच्छासे पार्थने द्वारकाको

इत्युक्त्वाऽथारुहत्स्वर्गं नारदः सहतुंबुरुः ॥ युधिष्ठिरो वचस्तस्य हृदि कृत्वाऽजहाच्छुचः ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्भा० प्रथ० त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ सूत उवाच ॥ संप्रस्थिते द्वारकायां जिष्णौ बंधुदिदृक्षया ॥ ज्ञातुं च पुण्यश्लोकस्य कृष्णस्य च विचेष्टितम् ॥ १ ॥ व्यतीताः कतिचिन्मासास्तदा नाऽयात्ततोऽर्जुनः ॥ ददर्श घोररूपाणि निमित्तानि कुरूद्वह ॥ २ ॥ कालस्य च गतिं रौद्रां विपर्यस्तर्तुधर्मिणः ॥ पापीयसीं नृणां वार्तां क्रोधलोभानृतात्मनाम् ॥ ३ ॥ जिह्मप्रायं व्यवहृतं शाठ्यमिश्रं च सौहृदम् ॥ पितृमातृसुहृद्भ्रातृदंपतीनां च कल्कनम् ॥ ४ ॥ निमित्तान्यत्यरिष्टानि काले त्वनुगते नृणाम् ॥ लोभाद्यधर्मप्रकृतिं दृष्ट्वोवाचानुजं नृपः ॥ ५ ॥ युधिष्ठिर उवाच ॥ संप्रेषितो द्वारकायां जिष्णुर्बंधुदिदृक्षया ॥ ज्ञातुं च पुण्यश्लोकस्य कृष्णस्य च विचेष्टितम् ॥ ६ ॥

गमन किया पुण्ययशस्वी श्रीकृष्णचंद्रकी सुधिके लिये ॥ १ ॥ हे शौनकमुनि! जब कई मास व्यतीत होगये और अर्जुन द्वारकासे न लौटे, उस समय युधिष्ठिर घोर उत्पात देखने लगे ॥२॥ कालकी घोरगति, धर्मका उलटापन, दिखाई देनेलगा, मनुष्योंके मनमें, क्रोध, लोभ, मोह, मिथ्यावाद बसगया. सब जीवोंकी पापयुक्त बातें दीखने लगीं ॥ ३ ॥ सब लोग व्योहारमें कपट करनेलगे, सुहृदतामें ठगपना, पिता, पुत्र, स्त्री, पुरुष, भाई बन्धुओंमें क्लेश होनेलगा ॥४॥ अत्यन्त अरिष्टकारी शकुन होनेलगे, ऐसा समय आगया कि, लोभसे आदिलेकर अधर्मकी प्रकृति देखकर युधिष्ठिर शोचवश हो भीमसेनसे बोले ॥ ५ ॥ हे भ्रातः! अर्जुनको श्रीकृष्णजीकी सुधि लेनेको द्वारकाको भेजाहै, न जानिये पुण्य यशवाले श्रीयदुनाथकी

क्या करनेकी इच्छा है? ॥६॥सो हे भइयाभीम ! सात महीने अर्जुनको गये बीते,सो अबतक आया नहीं, न जानिये क्या कारणहै यह भेद हम कुछ
नहीं जानसक्ते ॥७॥ ऐसा निश्चय होताहै कि नारदजी जो कहगये थे वह समय आगया; क्योंकि जिस समय सब क्रीडाके साधन श्रीभगवान् शरी
रको त्यागेंगे वह समय सब अमांगलिक होगा॥८॥जिन श्रीकृष्णजीकी कृपासे सब हमारी सम्पदा, राज्य, प्राण,कुल,स्त्री,प्रजा, वैरियोंसे विजय,सब
लोकका धन हुआ॥९॥ हे नरव्याघ्र ! स्वर्गके, भूमिके, शरीरके, दारुण बुद्धिके मोहके करानेवाले भयानक * उत्पातको देखो ॥१०॥ छातीका
वामभाग, वामनेत्र, वामभुजा, बारंबार फड़कती हैं और हृदय बारंबार कांपताहै इन लक्षणोंसे यह विदित होताहै, कि शीघ्र कुछ अप्रिय बात

गताः सप्ताऽधुना मासा भीमसेन तवानुजः ॥ नायाति कस्य वा हेतोर्नाहं वेदेदमंजसा ॥ ७ ॥ अपि देवर्षिणाऽऽदिष्टः
स कालोयमुपस्थितः ॥ यदात्मनोंगमाक्रीडं भगवानुत्सिसृक्षति ॥८॥यस्मान्नः संपदो राज्यं दाराः प्राणाः कुलं प्रजाः ॥
आसन्सपत्नविजयो लोकाश्च यदनुग्रहात् ॥ ९ ॥ पश्योत्पातान्नरव्याघ्र दिव्यान्भौमान्सदैहिकान् ॥ दारुणाञ्शंस
तो दूराद्भयं नो बुद्धिमोहनम् ॥ १० ॥ ऊर्वक्षिबाहवो मह्यं स्फुरंत्यंग पुनःपुनः ॥ वेपथुश्चापि हृदये आराद्दास्यंति
विप्रियम् ॥ ११ ॥ शिवैषोद्यंतमादित्यमभिरौत्यनलानना ॥ मामंग सारमेयोऽयमभिरौति ह्यभीरुवत् ॥ १२ ॥ शस्ताः
कुर्वंति मां सव्यं दक्षिणं पशवोऽपरे ॥ वाहांश्च पुरुषव्याघ्र लक्षये रुदतो मम ॥ १३ ॥ मृत्युदूतः कपोतोऽयमुलूकः कंप
यन्मनः ॥ प्रत्युलूकश्च कुह्वानैरनिद्रौ शून्यमिच्छतः ॥ १४ ॥ धूम्रा दिशः परिधयः कंपते भूः सहाद्रिभिः ॥ निर्घातश्च
महानासीत्साकं च स्तनयित्नुभिः ॥ १५ ॥

सुनाई देगी ॥ ११ ॥ सूर्यके सन्मुख खड़ी होकर शृगालिनी रोतीहैं और मुखसे आग उगलती हैं, हे भइया भीम ! मेरे सन्मुख निःशंक खड़े होकर
श्वान रोते हैं ॥ १२ ॥ अच्छे पशु गौ आदिक तौ मेरे बांये ओर होकर निकलतेहैं और गर्दभ आदि दुष्ट पशु मेरी परिक्रमा करैहैं. हे पुरुषसिंह
भीम ! मेरे रथके घोडे जब सवार होताहूं तब रोतेसे दीखैं हैं ॥ १३ ॥ मृत्युका दूत यह कपोत, उलूक व काक रातको बोलतेहैं, उनका
बोलना विश्वका शून्य करना चाहताहै ऐसे कुलक्षणोंको देख देख मेरा हृदय कांपताहै ॥ १४ ॥ सब दिशाओंमें धुन्ध छा रहाहै ( सूर्य चन्द्रमाके

* दोहा—जानै हरि इच्छा कहा, कछु नहिं जानीजात । हे भइया मोहिं होतहै नये नये उत्पात ॥ १ ॥

मण्डल बँधेहैं ) पर्वतों सहित भूचाल हो रहाहै, विना बादल आकाशसे गर्जनेका शब्द सुनाई आताहै ॥ १५ ॥ पवन धूरि लेकर आकाशको चढै है; सब नभमण्डलमें रेतसे अन्धकार छारहाहै, सब ओरसे भयानक मेघ रुधिर बरसातेहैं ॥ १६ ॥ स्वर्गमें सब ग्रह परस्पर लड़ते हैं. सूर्य कान्तिहीन दृष्टि आताहै, यह देखो भूतगणोंसे व्याकुल होकर सब पृथ्वी मानो अग्निसम उत्तप्त हो रहीहै ॥ १७ ॥ नदी और नद ताल और सरोवर क्षोभको प्राप्तहैं, अग्नि घृत डालनेसे प्रज्वलित नहीं होती, न जानिये यह कुसमय क्या करैगा॥१८॥बछडे गायोंका दूध प्रसन्न होकर नहीं पीते, माता स्तनोंसे दूध नहीं छोड़ती धेनु सूर्यनारायणके सन्मुख खडीहोकर नेत्रोंसे जलधारा बहातीहै, खरकोंमें वृषभ प्रसन्न चित्तसे शब्द नहीं करते ॥१९॥

वायुर्वाति खरस्पर्शो रजसा विसृजंस्तमः ॥ असृग्वर्षंति जलदा बीभत्समिव सर्वतः ॥ १६ ॥ सूर्यं हतप्रभं पश्य ग्रहमर्दं मिथो दिवि ॥ ससंकुलैर्भूतगणैर्ज्वलिते इव रोदसी ॥ १७ ॥ नद्यो नदाश्च क्षुभिताः सरांसि च मनांसि च ॥ न ज्वलत्यग्निराज्येन कालोऽयं किं विधास्यति ॥ १८ ॥ न पिबंति स्तनं वत्सा न दुह्यंति च मातरः ॥ रुदंत्यश्रुमुखा गावो न हृष्यंत्यृषभा व्रजे ॥ १९ ॥ दैवतानि रुदंतीव स्विद्यंति ह्युच्चलंति च ॥ इमे जनपदा ग्रामाः पुरोद्यानाकराश्रमाः ॥ भ्रष्टश्रियो निरानंदाः किमघं दर्शयंति नः ॥ २० ॥ मन्य एतैर्महोत्पातैर्नूनं भगवतः पदैः ॥ अनन्यपुरुषश्रीभिर्हीना भूर्हतसौभगा ॥ ॥ २१ ॥ इति चिंतयतस्तस्य दृष्टारिष्टेन चेतसा ॥ राज्ञः प्रत्यागमद्ब्रह्मन्यदुपुर्याः कपिध्वजः ॥ २२ ॥ तं पादयोर्निपतितमयथापूर्वमातुरम् ॥ अधोवदनमब्बिन्दून्मुंचंतं नयनाब्जयोः ॥ २३ ॥

मन्दिरोंमें देवताओंकी प्रतिमा रुदन कर रहीहैं, पसीना आताहै, कम्पायमान हो रही हैं, देश, ग्राम, पुर, नगर, कूप, वाटिका, आश्रम इन सबकी शोभा मलीन होगई, आनन्दका नाम नहीं, न जानिये यह हमको क्या दुःखदेंगे ? ॥ २० ॥ निश्चय है कि इन उत्पातोसे अनन्य पुरुष श्रीकृष्णकी शोभासे और भगवत्के चरणारविन्दसे जिसका सौभाग्य हीन होगया, इसलिये भूमिकी शोभा नष्ट होगई ॥ २१ ॥ हे ब्रह्मन् ! जिस समय राजा युधिष्ठिरजी बैठे यह विचार कररहेथे कि यह आरिष्ट क्या करैंगे ? उसी समय राजा युधिष्ठिरके समीप यदुपुरीसे अर्जुन आये ॥ २२ ॥ आतेही नीचेको

मुखकर धर्मराजके चरणोंमें गिरपडे अत्यन्त व्याकुल आंसुओंसे पूर्णनेत्र ॥ २३ ॥ कान्तिहीन सुहृद अर्जुनके सन्मुख नारदजीके वचन स्मरणकर कम्पित हृदय हो राजा युधिष्ठिर बूझनेलगे ॥ २४ ॥ हे भ्रातः ! मधु, भोज, दशार्ह, अर्ह, सात्वत, अन्धक, वृष्णि यह सब राजा आनन्दित हैं ॥ २५ ॥ मान्यवर शूर नाना वसुदेव तो प्रसन्नहैं. भाई सहित मामा कुशलहैं ॥ २६ ॥ सातों बहिनें उनकी स्त्रियें, हमारी मामी, पुत्रसहित, पुत्रवधू

विलोक्योद्विग्नहृदयो विच्छायमनुजं नृपः ॥ पृच्छति स्म सुहृन्मध्ये संस्मरन्नारदेरितम् ॥ २४ ॥ युधिष्ठिर उवाच ॥ कच्चिदानर्तपुर्यां नः स्वजनाः सुखमासते ॥ मधुभोजदशार्हार्हसात्वतांधकवृष्णयः ॥ २५ ॥ शूरो मातामहः कच्चित्स्व स्त्यास्ते वाऽथ मारिषः ॥ मातुलः सानुजः कच्चित्कुशल्यानकदुंदुभिः ॥ २६ ॥ सप्त स्वसारस्तत्पत्न्यो मातुलान्यः सहात्मजाः ॥ आसते सस्नुषाः क्षेमं देवकीप्रमुखाः स्वयम् ॥ २७ ॥ कच्चिद्राजाऽऽहुको जीवत्यसत्पुत्रोऽस्य चानुजः ॥ हृदीकः ससुतोऽक्रूरो जयंतगदसारणाः ॥ २८ ॥ आसते कुशलं कच्चिद्ये च शत्रुजिदादयः ॥ कच्चिदास्ते सुखं रामो भगवान्सात्वतां प्रभुः ॥ २९ ॥ प्रद्युम्नः सर्ववृष्णीनां सुखमास्ते महारथः ॥ गम्भीररयोनिरुद्धो वर्धते भगवानुत ॥ ३० ॥

सहित, देवकी आदिकी क्षेमहै,॥२७॥ राजा आहुक, देवक भाई सहित, जिसका पुत्र महाखोटाहै वह जीतेहै ? हृदीक, पुत्रसहित अक्रूर, जयन्त,गद, सारण ॥ २८ ॥ शत्रुजित आदिक कुशलहैं ? भगवान् सात्वतोंके प्रभु बलदेवजी अच्छे हैं ? ॥ २९ ॥ सब वृष्णियोमें महारथी प्रद्युम्न तो सुखी हैं

---

शंका—सात द्वीप पृथ्वीके राजा युधिष्ठिर थे उनको चिट्ठीसें अथवा दूतसे यह बात क्यों नहीं जानपडी कि सब यदुवशी परस्पर लडकर मरगये, यह बडे आश्चर्यकी बातहै और बडी शका होती है कोई छोटा राजाभी होताहै वहभी अपने राज्यका सब समाचार पाता रहताहै, और धर्मराज सात द्वीपके राजाथे तोभी उनको यह समाचार नहीं मिला कि यदुवशका विध्वस होगया यदुवशीभी कुछ ऐसे वैसे नहींथे बडे नामी और पुरुषार्थी पुरुषथे, फिर क्या कारण जो उनके मरनेका समाचार नहीं मिला ?

उत्तर—जिस दिन द्वारकासे अर्जुन, युधिष्ठिरके पास आया उसके दश दिन पहिले दूतोंसे धर्मराजने सुनाथा कि सब यदुवशी कुशलक्षेमसे हैं, कालकी गति महाकठिनहै, ब्राह्मणके शापसे एक क्षण मात्रमें सब यदुवशका नाश होगया, तब सबका मृतक कर्म करके सातवें दिन अर्जुन राजा युधिष्ठिरके पास आया, बीचमें भाइयोंका चित्त दु खी होनेके लिये समाचार किसी दूतके द्वारा नहीं भेजा ॥

भगवान्की समान महागम्भीर वेगवाले अनिरुद्धजी कुछ बड़े हुए हैं कि अभी छोटे हैं ? ॥ ३० ॥ सुषेण, चारुदेष्ण, जाम्बवतीपुत्र साम्ब और सब श्रीकृष्णसुत पुत्रसहित ऋषभादिक ॥३१॥ श्रीकृष्णजीके अनुचर श्रुतदेव उद्धवादिक सुनन्द, नन्द यादवोंमें मुख्य श्रेष्ठ हैं ॥३२॥ राम कृष्णकी भुजासे पालित वह सब प्रसन्नहैं, जिन्होंने हमसे सौहृद कियाहै वह सब कुशलहैं ? ॥३३॥ ब्राह्मणोंके पालनेवाले भक्तवत्सल गोरक्षक भगवान् भाई बन्धुसमेत द्वारकामें सुधर्मा सभामें सुखीहैं ॥३४॥ सब लोगोंके मंगलके लिये सबकी कुशलके अर्थ सबकी वृद्धिके कारण शेषजीके सखा आदिपुरुष श्रीकृष्ण

सुषेणश्चारुदेष्णश्च सांबो जांबवतीसुतः ॥ अन्ये च कार्ष्णिप्रवराः सपुत्रा ऋषभादयः ॥ ३१ ॥ तथैवानुचराः शौरेः श्रुतदेवोद्धवादयः ॥ सुनंदनन्दशीर्षण्या ये चान्ये सात्वतर्षभाः ॥ ३२ ॥ अपि स्वस्त्यासते सर्वे रामकृष्णभुजाश्रयाः ॥ अपि स्मरंति कुशलमस्माकं बद्धसौहृदाः ॥ ३३ ॥ भगवानपि गोविंदो ब्रह्मण्यो भक्तवत्सलः ॥ कच्चित्पुरे सुधर्मायां सुखमास्ते सुहृद्वृतः ॥ ३४ ॥ मंगलाय च लोकानां क्षेमाय च भवाय च ॥ आस्ते यदुकुलांभोधावाद्योऽनंतसखः पुमान् ॥ ३५ ॥ यद्बाहुदंडगुप्तायां स्वपुर्यां यदवोऽर्चिताः ॥ क्रीडंति परमानंदं महापौरुषिका इव ॥ ३६ ॥ यत्पादशुश्रूषणमुख्यकर्मणा सत्यादयो ह्यष्टसहस्रयोषितः ॥ निर्जित्य संख्ये त्रिदशांस्तदाशिषो हरंति वज्रायुधवल्लभोचिताः ॥ ३७ ॥ यद्बाहुदंडाभ्युदयाऽनुजीविनो यदुप्रवीरा ह्यऽकुतोभया मुहुः ॥ अधिक्रमंत्यंघ्रिभिराहृतां बलात्सभां सुधर्मां सुरसत्तमोचिताम् ॥ ३८ ॥ कच्चित्तेऽनामयं तात भ्रष्टतेजा विभासि मे ॥ अलब्धमानोऽवज्ञातः किं वा तात चिरोषितः ॥ ३९ ॥

यदुकुलमें प्रसन्नहैं? ॥३५॥ जिनकी भुजारूपी दण्डसे रहित द्वारकामें पूजित होकर, यादव परमानन्दसे वैकुंठनाथके पार्षदकीनाईं क्रीडा करते हैं ॥ ३६ ॥ जिनके चरणारविन्दकी सेवारूप मुख्य कर्मसे सत्यभामादिक सोलहसहस्र स्त्रियाँ संग्राममें देवताओंके उन देवभोग्य पारिजातादिकोंको भगवान् लातेभये कि, जो इंद्राणीके उचितहैं ॥ ३७ ॥ यादवलोग जिनकी भुजाओंके प्रतापसे निर्भय उत्साहित सुरसत्तम योग्य सुधर्मा सभा अपने बलसे लाये और बारंबार उसमें चरण धरतेहैं ॥ ३८ ॥ हे तात ! हे भैया ! तुम तो प्रसन्नहो ? मुझको ऐसा विदित होताहै कि तुह्मारा तेज नष्ट होगया,

किसीने अमंगल शब्द प्रेम रहित वाणीसे तो
अथवा बहुत दिनोंके रहनेसे भाइयोंने तुम्हारा आदर सत्कार नही किया ? क्या तुम्हारी अवज्ञा करी ? किसीने अमंगल शब्द प्रेम रहित वाणीसे तो तुमको नहीं पुकारा ? पहिले किसीको आशाका भरोसादे पीछे क्या वस्तु उसे नहीदी ? ऐसा तो नहीं हुआ ॥३९॥४०॥ कोई, भयभीत, ब्राह्मण, बालक, गौ, वृद्ध, रोगी, स्त्री तुम्हारी शरण आये होंय उनको तो तुमने कहीं नहीं त्याग दिया ॥४१॥ अगम्यास्त्रीसे तुमने रमण तो नहीं किया? अथवा विना शृंगारवाली नीच स्त्रीसे तो तुम नहीं बोले ? अथवा उत्तम वा सामान्य पुरुषने मार्गमें तुमको पराजय तो नहीं किया ?॥४२॥ अथवा भोजनके समय किसी ब्राह्मण वा वृद्ध, वा बालक, वा और किसी पुरुषको त्यागकर पहिले तुमने भोजन तो नहीं करलिया ? अथवा कोई असह्य महानिषिद्ध कर्म तो

कच्चिन्नाभिहतोऽभावैः शब्दादिभिरमंगलैः ॥ न दत्तमुक्तमर्थिभ्य आशया यत्प्रतिश्रुतम् ॥ ४० ॥ कच्चित्त्वं ब्राह्मणं बालं गां वृद्धं रोगिणं स्त्रियम् ॥ शरणोपसृतं सत्त्वं नात्याक्षीः शरणप्रदः ॥४१॥ कच्चित् त्वं नागमोऽगम्यां गम्यां वाऽसत्कृतां स्त्रियम् ॥ पराजितो वाऽथ भवान् नोत्तमैर्नाऽसमैः पथि ॥ ४२ ॥ अपि स्वित्पर्यभुङ्क्थास्त्वं संभोज्यान्वृद्धबालकान् ॥ जुगुप्सितं कर्म किंचित्कृतवान्न यदक्षमम् ॥ ४३ ॥ कच्चित्प्रेष्ठतमेनाऽथ हृदयेनात्मबंधुना ॥ शून्योऽस्मि रहितो नित्यं मन्यसे तेऽन्यथा न रुक् ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भा० प्र० युधिष्ठिरदर्शनं नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ सूत उवाच ॥ एवं कृष्णसखः कृष्णो भ्रात्रा राज्ञाऽऽविकल्पितः ॥ नानाशंकाऽऽस्पदं रूपं कृष्णविश्लेषकर्शितः ॥ १ ॥

तुमने नहीं किया ? ॥ ४३ ॥ अथवा हमारे प्यारे नेत्रोके तारे हृदयरूप बन्धु श्रीकृष्णचंद्र आनन्दकन्द सर्व सुख देनेहारे तो कही परधामको नहीं सिधारे ? जिनके मारे तुम अत्यन्त व्याकुल होरहेहो. और कोई रोग तो मुझे विदित नहीं होता यह कारण क्या है. वर्णन तो करो ? क्यों ऐसे तनु छीन मनमलीन कांतिहीन होरहेहो ? जो बात हो सो सत्य सत्य कहो जो मेरे मनको धैर्य हो॥४४॥इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां युधिष्ठिरवितर्को नाम चतुर्दशोऽध्यायः॥१४॥दोहा–पञ्चदशमअध्यायमें, पुन यदुवंशविनास । धर्मराजसबराजतज, कियोहिमालयवास ॥१५॥ सूतजी बोले, कि हे शौनक ऋषि ! श्रीकृष्णके सखा अर्जुनसे राजा युधिष्ठिरने अनेक अनेक प्रकारसे बूझा, परन्तु यदुनाथके वियोगमें ऐसे कृशित होगये ॥१॥

कि, उत्तर न दिया गया, शोकके मारे मुख हृदयकमल सूखगया, शरीरकी कान्ति जातीरही, श्रीकृष्ण सर्व समर्थका ध्यान करनेलगे, परन्तु मुखसे बोलनेकी सामर्थ्य नहीं रही ॥ २ ॥ बड़े कष्टसे शोकको रोक नेत्रोंके आंसू पोंछ श्रीकृष्णके अंतर्धान होजानेके कारण प्रेमवश व्याकुलहो ॥ ३ ॥ उनका सारथीपनका समय, सखाभाव, मित्रता, सुहृदताको स्मरणकर, भाई युधिष्ठिरके आगे शोकको रोक रुके गदगद कण्ठसे बोले ॥४॥ हे महाराज ! बन्धुरूप श्रीहरिने मुझको ठगलिया, देवताओंको विस्मयदायक मेरा तेजभी जातारहा "मैं क्या कहूँ ? और क्या आप बारंबार मुझसे बूझतेहो ? हमारे प्राणप्यारे द्वारकानाथ हमारी पीठपर हाथ धरनेवाले हमको धोखा देकर परमधामको चलेगये, और हम अपने मूर्खपनसे उनको अपना ममेरा भाई ही समझते रहे, उनको आदि पुरुष अविनाशी नहीं जाना, जो परमात्मा समझकर हम उनके चरणारविन्दोंकी सेवा करते तो भवसागरसे पार उतर मोक्षको प्राप्त होते, उनकी माया ऐसी प्रबल है कि, उसके फंदमें फँसकर हमने जगदीश्वरको नही पहिचाना जैसे एक समय

**शोकेन शुष्यद्वदनहृत्सरोजो हतप्रभः ॥ विभुं तमेवाऽनुध्यायन्नाऽशक्नोत्प्रतिभाषितुम् ॥ २ ॥ कृच्छ्रेण संस्तभ्य शुचः पाणिनाऽऽमृज्य नेत्रयोः ॥ परोक्षेण समुन्नद्धप्रणयोत्कंठ्यकातरः ॥ ३ ॥ सख्यं मैत्रीं सौहृदं च सारथ्यादिषु संस्मरन् ॥ नृपमग्रजमित्याह बाष्पगद्गदया गिरा ॥ ४ ॥ अर्जुन उवाच ॥ वंचितोऽहं महाराज हरिणा बन्धुरूपिणा ॥ येन मेऽपहृतं तेजो देवविस्मापनं महत् ॥ ५ ॥**

चन्द्रमा दक्ष प्रजापतिके शापसे बहुत कालतक क्षीरसमुद्रमें रहा, यह बात सबको विदित है कि चन्द्रमामें अमृत रहता है और कच्छ मच्छ आदि अनेक जलचर उसमें रहतेथे और उसी समुद्रमें चन्द्रमा बसताथा, और संसारमें ऐसा कोई जीव नहीं जो अपना अमर होना न चाहे सब यही इच्छा रखतेहैं कि अमृत मिले तो हम पीकर अमरहो संसारमें रहकर आनन्द भोगें, परन्तु मच्छ कच्छ सहस्रों वर्षतक चन्द्रमाके संग रहे और अमृतका कुछ ध्यान नहीं किया, जिस प्रकार उन समुद्रके जीवोंने चन्द्रमाका भेद नहीं जाना और उसकोभी समुद्रका एक जीव माना, इसी प्रकार हम लोगोंने भी परब्रह्म परमात्माको नहीं पहिचाना यदुवंशीही जाना. अब वह बात समझकर हमको बड़ा पश्चात्ताप आताहै कि हाय ! हम भाईकेही धोखेमें रहे और परमेश्वर हमारे हाथसे निकल गये, हाय ! हमने आदि पुरुष अविनाशीको अपना सारथी समझा हे भ्रातः ! जो समस्त भूमंडल मेरे तेजके सन्मुख थरथर

काँपताथा आज वह मेरा सब तेज नष्ट होगया" ॥ ५ ॥ जिस प्राणके क्षणमात्रके वियोग होनेसे यह लोग नहीं रहते मृतक कहावे हैं सो प्राणरूप श्रीभगवान्‌के अन्तर्धान होनेसे हमभी मृतककी समान होगये ॥६॥ जिन श्रीकृष्णचन्द्रके आश्रयसे द्रुपदके यहाँ आये कामसे उन्मत्त राजाओंका तेज स्वयंवरमें मैंने हरा और धनुप सूधाकर मत्स्यवेधन किया और द्रौपदीको हम ले आये ॥ ७ ॥ जिन श्रीविपिनविहारीके समीप रहकर खाण्डव वन अग्निको भोजन करनेके लिये दिया और देवगणसहित सुरेशको जीतकर मयनाम दैत्यकी बनाई हुई अद्भुतसभा जिसमें अनेक अनेक प्रकारकी शिल्पकारी, विद्याकी कारीगरी थी सो सभा हमको मिली और आपके यज्ञमें सब देशोके राजाओंने आन आनकर भेटें दीं. यह सब उन्हीं

यस्य क्षणवियोगेन लोको ह्यऽप्रियदर्शनः ॥ उक्थेन रहितो ह्येष मृतकः प्रोच्यते यथा ॥ ६ ॥ यत्संश्रयाद्द्रुपदगेहमुपा गतानां राज्ञां स्वयंवरमुखे स्मरदुर्मदानाम् ॥ तेजो हृतं खलु मयाऽभिहतश्च मत्स्यः सज्जीकृतेन धनुषाऽधिगता च कृष्णा॥७॥ यत्संनिधावहमु खांडवमग्नयेऽदामिंद्रं च साऽमरगणं तरसा विजित्य ॥ लब्धा सभा मयकृताद्भुतशिल्पमाया दिग्भ्योऽहरन्नृपतयो बलिमध्वरे ते ॥ ८ ॥ यत्तेजसा नृपशिरोंघ्रिमहन्मखार्थे आर्योनुजस्तव गजायुतसत्त्ववीर्यः ॥ तेनाहृताः प्रमथनाथमखाय भूपा यन्मोचितास्तदनयन्बलिमध्वरे ते ॥ ९ ॥ पत्न्यास्तवाधिमखक्लृप्तमहाभिषेकश्लाघिष्टचारुकबरं कितवैः सभायाम् ॥ स्पृष्टं विकीर्य पदयोः पतिताश्रुमुख्या यस्तत्स्त्रियोऽकृत हतेशविमुक्तकेशाः ॥१०॥

यदुनन्दनकी दया थी ॥ ८ ॥ जिन श्रीकृष्णके तेजसे राजाओंके शिरपर चरण धरनेवाला जरासन्ध जिसमें दशसहस्र हाथीका बल था ऐसे बड़े भारी बलवान्‌को भीमसेननें यज्ञके लिये मारा, और भैरवजीके यज्ञके कारण उसने जिन राजाओंको रोक रक्खाथा उनको छुटाया और वह सब नरेश आपके यज्ञमें भेंट लाये ॥ ९ ॥ आँखोंसे आँसू बहाती श्रीकृष्णजीके चरणोंमें पड़ी तुम्हारी द्रौपदीका राजसूययज्ञमें रचित गुँथाहुआ अभिषेक होनेसे श्लाघनीय श्रेष्ठ रमणीका जूडा जिन कपटी दुर्योधनादिकोंने सभामें छूकर बखेरा यह देख भीमसेननें प्रतिज्ञा करी, कि इस जूड़ेके खोलनेवालोंको मारकर उनकी स्त्रियोंका जूडा खुलवाया क्योंकि वैधव्य कालमें माथेका जूडा खोलाजाताहै और फिर नहीं बँधताहै

इसीप्रकार भगवान्ने विचारा कि मेरे भक्तोंकी स्त्रियोंका जूडा तो थोडेही दिनों खुला रहेगा परन्तु तुम्हारी विधवाओंका जूडा जबतक जियेंगी तबतक खुला रहैगा. यह सब उन्हीं पूर्ण प्रतापीका प्रतापथा ॥ १० ॥ * हे नरेंद्र! जिन कृष्णजीने वनमें आये दश सहस्र शिष्योंको संगलिये दुर्यो

**यो नो जुगोप वनमेत्य दुरंतकृच्छ्राद्दुर्वाससोऽरिविहितादयुताग्रभुग्यः ॥ शाकान्नशिष्टमुपयुज्य यतस्त्रिलोकीं तृप्ता ममंस्त सलिले विनिमग्नसंघः ॥ ११ ॥ यत्तेजसाऽथ भगवान्युधि शूलपाणिर्विस्मापितः सगिरिजोऽस्त्रमदान्निजं मे ॥ अन्येऽपि चाहममुनैव कलेवरेण प्राप्तो महेंद्रभवने महदासनार्धम् ॥ १२ ॥**

धनके भेजे अत्यन्त दुरन्तकष्टसे दुर्वासा ऋषिसे हमारी रक्षाकरी और शाकपत्रको पाय त्रिलोकी तृप्तकरी, कि जलमें स्नान करते सब चेले भागगये ॥ ११॥ जिन श्रीकृष्णके तेजसे मैंने पार्वती सहित महादेव शूलपाणिको भुलादिया उन्होंने मुझको अपना पाशुपत अस्त्र दिया फिर औरोंनेभी अनेक

* भारतमें यह इतिहास इस भाँति लिखाहै—किसीसमय दुर्योधनने दुर्वासा ऋषिको भोजन करवायाथा. दुर्योधनसे प्रसन्न हो दुर्वासा ऋषि बोले, कि कुछ मागो, तब दुर्योधनने मनमें विचार किया कि दुर्वासाके शापसे पाण्डवकुल नष्ट होजाय तो अच्छाहै, तब दुर्योधनने कहा कि युधिष्ठिर हमारे कुलमें मुख्यहैं, जब द्रौपदी प्रसाद पायले उस समय तुम दशसहस्र शिष्योंको सायले उसके घरको भोजनको जाना, यह वचन सुन दुर्वासाने वैसाही किया, युधिष्ठिरने दुर्वासाको देख अत्यन्त आदर सन्मानसे मध्याह्नकृत्य कर दण्डवत् प्रणाम किया. दुर्वासाने कहा मुनिसमूह जलमें स्नान करनेको गयेहैं भोजन करैंगे, युधिष्ठिरने कहा बहुत अच्छा यह बात सुन द्रौपदीने चिन्तासे आतुर होकर श्रीकृष्ण विश्वंभरका स्मरण किया कि हे दीनानाथ! आज धर्मराजकी और मेरी लाज आपके हाथहै, हे यदुपति! जो मेरी अपति हुई तो आपहीकी अपतिहै, श्रीकृष्ण चन्द्र वनवारी भक्तहितकारी तत्क्षण आन उपस्थित हुए और द्रौपदीसे बूझा क्यों? द्रौपदी बोली, कि हेदीनबन्धु! हेभक्तवत्सल! हेभगवन्! आज दुर्वासाऋषि शिष्योंसहित हमारे घर आयेहैं और यहा भोजनकी कुछ सामग्री उपस्थित नहीं क्या कियाजाय? इस कारण आपका स्मरण कियाहै यह बात सुन श्रीविश्वनाथ बोले, कि हमभी भूखेहैं, पहिले हमको भोजन करादो पीछे दुर्वासाको देखा जायगा, तब द्रौपदी अत्यन्त लज्जित हुई अरु हाथ जोडकर बोली—कि हे स्वामी! मेरे भोजन पर्यन्त अक्षय अन्न वटलोईसे निकल्ताहै, जब मैं इसमेंका भोजन करलूहूँ फिर इसमे भोजन नहीं रहता, सो हे नाथ! अब मैं भोजन करचुकी इसमें अब कुछ भोजन नहीं रहा फिर भगवान् बोले कि उस वटलोईको यहातो लाओ यह सुन वह वटलोई लाई उसके किनारेमें कोई शाकान्न लगा रहगयाथा सो पायकर भगवान् बोले कि इस शाकान्नसे विश्वात्मा भगवान् प्रसन्न होंय यह कह युधिष्ठिरसे कहा कि, अब मुनि समूहको भोजनके लिये बुलाओ सो यह स्नान करके सब भागगये क्योंकि भगवान्ने तो उनके पेट पहलेही भरदियेथे, दुर्वासा ऋषिने कहा कि हमने वृथा पाक बनवाया यह भयमान सब चेलोंसमेत दुर्वासा ऋषि वहाँसे भागगये अरु यह वरदान दिया कि वासुदेव भगवान् सदा तुम्हारी जय करै ॥

अस्त्र दिये. इसी शरीरसे इन्द्रलोकमें आधा आसन इन्द्रका हमको मिला ॥१२॥ तहाँ स्वर्गमें हम विहार करतेथे तव इन्द्रसहित देवताओंने निवात कवच वैरियोंके मारनेके लिये मेरा गाण्डीव धनुष मेरे भुजदण्डका आश्रय कियाथा. हे युधिष्ठिर ! ऐसा मेरा प्रभाव बढाया ऐसे श्रीद्वारकानाथने अपनी माया दिखाकर मुझको ठग लिया ॥ १३ ॥ जिन श्रीकृष्णरूप बन्धुके आश्रितहो अपार भीष्मादि महारथी रूप ग्राहोंसे दुस्तर कुरुसेनारूप सागरको अकेला रथसे पार होगया और मोहास्त्रसे मोहितकर उत्तर गोग्रहमें शत्रुओंके शिरोंसे तेजवन्त मणिमय मुकुट कुण्डल पाग बहुत

तत्रैव मे विहरतो भुजदंडयुग्मं गांडीवलक्षणमरातिवधाय देवाः॥ सेंद्राः श्रिता यदनुभावितमाजमीढ तेनाहमद्य मुषितः पुरुषेण भूम्ना ॥१३॥ यद्बांधवः कुरुबलाब्धिमनंतपारमेको रथेन ततरेऽहमतीर्यसत्त्वम् ॥ प्रत्याहृतं बहुधनं च मया परेषां तेजास्पदं मणिमयं च हृतं शिरोभ्यः ॥ १४ ॥ यो भीष्मकर्णगुरुशल्यचमूष्वदभ्रराजन्यवर्यरथमंडलमंडितासु ॥ अग्रेचरो मम विभो रथयूथपानामायुर्मनांसि च दृशा सह ओज आर्च्छत् ॥ १५ ॥ यद्दोष्षु मा प्रणिहितं गुरुभीष्मकर्णद्रौणित्रिगर्तशलसैंधवबाह्लिकाद्यैः ॥ अस्त्राण्यमोघमहिमानि निरूपितानि नोपस्पृशुर्नृहरिदासमिवाऽऽसुराणि ॥ १६ ॥

धन लाया. हाय ! सो श्रीकृष्ण हमारे प्यारे अन्तर्धान होगये✻ ॥ १४ ॥ हे युधिष्ठिर ! बड़े राजेन्द्रोंके रथोंसे शोभित भीष्मपितामह, गुरु, कर्ण, शल्य, इनकी सेनामें सारथी होकर मेरे आगे चले और उन रथी यूथपालोंकी आयु,मन, बल,सब शस्त्रादिकुशलता दृष्टिसे क्षीण करते चले जातेथे ॥ १५ ॥ उन्होंने मुझे अपनी भुजाओंमें रखलिया फिर गुरु, भीष्म, कर्ण, द्रोण, त्रिगर्त, शल्य, सैंधव, बाह्लीक इनके अमोघ महिमावाले तीव्र

---

✻ शंका—कुरुक्षेत्रमें जो क्षत्रिय आयेथे वह सव मरगये, कौरवोमें तीन वचे और पाण्डवोंमें सात वचे, फिर अर्जुनने युधिष्ठिरसे क्यों कहा कि, जिन भगवान्के कृपासे कौरवोंकी समुद्ररूप सेनाको मारकर मैं अकेला पार गया ।

उत्तर—युधिष्ठिरसे अर्जुनने निस्सन्देह यह कहा कि, जिन भगवान्की कृपासे कौरवोंकी समुद्ररूप सेनाको मार कर पार होगया, परन्तु यह वात कुरुक्षेत्रकी नहीं है, जव कौरवोंने विराटकी गायोंको हरना चाहा यह वहाँकी बात है, भीष्मकी आज्ञा पाकर जव कौरवोंने विराटकी गायोंको वलात्कार लेनेकी इच्छा की तव अर्जुनने सव कौरवोंको मूर्छित करके और जो सेनाके वडे वडे नामी योद्धा और वलवान् थे उनके मुकुट उतार कर वहुत शीघ्रताके साथ विराट नगरको चलागया, और सभामें जाकर उन मुकुटोंको राजा विराटकी भेंटमे रखदिया उस समयकी वात राजा युधिष्ठिरसे अर्जुनने कहीथी ॥

सोऽयं वृतः कुमतिनाऽऽत्मद ईश्वरो मे यत्पादपद्ममभवाय भजंति भव्याः ॥ मां श्रांतवाहमरयो रथिनो भुविष्ठं न प्राहरन्यदनुभावनिरस्तचित्ताः ॥ १७ ॥ नर्माण्युदाररुचिरस्मितशोभितानि हे पार्थ हेऽर्जुन सखे कुरुनंदनेति ॥ संजल्पितानि नरदेव हृदिस्पृशानि स्मर्तुर्लुठंति हृदयं मम माधवस्य ॥ १८ ॥ शय्यासनाटनविकत्थनभोजनादिष्वैक्याद्वयस्य ऋतवानिति विप्रलब्धः ॥ सख्युः सखेव पितृवत्तनयस्य सर्वं सेहे महान्महितया कुमतेरघं मे ॥ १९ ॥ सोऽहं नृपेंद्र रहितः पुरुषोत्तमेन सख्या प्रियेण सुहृदा हृदयेन शून्यः ॥ अध्वन्युरुक्रमपरिग्रहमंग रक्षन्गोपैरसद्भिरबलेव विनिर्जितोऽस्मि ॥ २० ॥ तद्वै धनुस्त इषवः स रथो हयास्ते सोऽहं रथी नृपतयो यत आनमंति ॥ सर्वं क्षणेन तदभूदसदीशरिक्तं भस्मन्हुतं कुहकराद्धमिवोप्तमूष्याम् ॥ २१ ॥

अस्त्र मेरे शरीरको स्पर्श न करसके जैसे भगवत्के दासको नीच लोग नहीं छूसक्ते ॥ १६ ॥ जिनके चरणकमलका श्रेष्ठजन मोक्षके लिये दिनरात भजन करते हैं जब मेरे घोड़े थकजानेसे मैं रथसे नीचे उतरकर खडा होगया तब मुझको श्रीकृष्णके प्रभावसे परास्त रथी वैरी न मारसके. ऐसे त्रिलोकीके नाथको मैंने अपना सारथी बनाया, हाय! मुझसे बड़ी भारी भूल हुई ॥ १७ ॥ हे नरदेव! श्रीकृष्ण जब उदार रुचिर शोभित मधुर मुसकानयुक्त मृदुल मनमोहिनी वाणीसे, हे अर्जुन! हे पार्थ! हे धनंजय! हे सखे! हे कुरुनन्दन! कहतेथे वह बातें जब मुझको स्मरण होतीहैं तौ हृदयमें शूलसा खटक जाताहै ॥ १८ ॥ शय्या, आसन, अटन चाहे जैसे मैं बोलता भोजन इत्यादिमें हे बन्धो! हे सखे! सत्य है जो तुम कहोहो सब सत्य है, ऐसे बोलते जैसे सखाका अपराध सखा सहै पिता पुत्रके अवगुण सहै श्रीकृष्णजी अपने बडप्पनसे मुझसे कुमतिके अपराध सहतेथे ॥ १९ ॥ हे राजन्! अंग, सखा, प्रीतम, हृदयवल्लभ, पुरुषोत्तमके विना मैं ऐसा शून्य होगयाहूँ कि, श्रीकृष्णके परिवारकी रक्षा करतेहुए मुझे मार्गमें भीलोंने लूट लिया ॥ २० ॥ देखो भाई! जो पृथ्वीके राजा मेरे नामसे थरथर कांपते थे मैं वही धनंजय हूँ, और वही रथहै, वही घोडेहैं वही धनुषहै, वही बाणहैं वही मेरी भुजा हैं जिन भुजाओंके बलसे मैंने महेश, सुरेश, गन्धर्व और मयनाम राक्षसको परास्त करदिया, और भीष्मपितामह, कर्ण, जयद्रथ आदि बड़े बड़े बलशाली योद्धाओंका विध्वंस किया, और यज्ञके घोड़ेके संग गया अरु बड़े बड़े नामी नरेशोंका मानभंग करके उनको अपने संग

लिया, और सब पृथ्वीपर यज्ञके घोड़ेको फिराकर हस्तिनापुरमें लाया, अश्वत्थामाका मस्तक चीरकर मणि निकाली, परन्तु विना द्वारकानाथके यह सब निष्फल होगये, जैसे भस्ममें कियाहुआ हवन, कपटीसे मिला धन, ऊषरमें बोया अन्न निष्फल होताहै ॥ २१ ॥ हे नरेन्द्र! सुहृदपुरके सुहृद जो आपने बूझे वह सब दुर्वासा ऋषिके शापसे परस्पर कटकटकर मरगये ॥ २२ ॥ "आदिपुरुष अविनाशी त्रिलोकीनाथने चित्तमें विचारा कि, यह यदुवंशी हमारे वंशमें बड़े नामी और बलवान् हैं, न जानिये मेरे पीछे संसारमें क्या क्या उपद्रव मचावें और लोगोंको कैसे कैसे दुःख दें? इसलिये अपने आगेही इन लोगोका कुछ उपाय करना चाहिये, परन्तु अपने हाथसे उनका मारना भी उचित नहीं समझा,इसलिये दुर्वासा ऋषिसे उनको शाप दिलवादिया."तब वह वारुणी मदिरा पीपीकर ऐसे उन्मत्त हुए कि तनमनकी सुधि बुधि कुछ न रही अजानकी भांति सब परस्पर कटमरे, चार पांच

**राजंस्त्वयाऽनुपृष्टानां सुहृदां नः सुहृत्पुरे ॥ विप्रशापविमूढानां निघ्नतां मुष्टिभिर्मिथः ॥ २२ ॥ वारुणीं मदिरां पीत्वा मदोन्मथितचेतसाम् ॥ अजानतामिवान्योन्यं चतुष्पंचाऽवशेषिताः ॥ २३ ॥ प्रायेणैतद्भगवत ईश्वरस्य विचेष्टितम् ॥ मिथो निघ्नंति भूतानि भावयंति च यन्मिथः ॥ २४ ॥ जलौकसां जले यद्वन्महांतोऽदंत्यणीयसः ॥ दुर्बलान्बलिनो राजन्महान्तो बलिनो मिथः ॥ २५ ॥ एवं बलिष्ठैर्यदुभिर्महद्भिरितरान्विभुः ॥ यदून्यदुभिरन्योन्यं भूभारान्संजहार ह ॥ २६ ॥ देशकालार्थयुक्तानि हृत्तापोपशमानि च ॥ हरंति स्मरतश्चित्तं गोविंदाभिहितानि मे ॥ २७ ॥**

शेष रहगयेहैं ॥ २३ ॥ हे भ्रातः! प्रायः यह ईश्वरकी चेष्टा है कभी परस्पर विध्वंस कराते हैं कभी पालन करते हैं जैसे समुद्रके वासी बडे जीव छोटे जीवोंको खाजाते हैं ऐसे बली राजा निर्बलको परस्पर जीतलेतेहैं ॥ २४ ॥ २५ ॥ ऐसे बली महान् यादवोंसे छोटे छोटे यादवोंका विध्वंस करवाकर भूमिका भार उतारा ॥ २६ ॥ देश, काल, योग्य, अर्थ, हृदय तापके नाशक श्रीकृष्णके वचन जब मैं स्मरण करताहूं तो मेरा चित्त व्याकुल होजाताहै, उसी समय मेरे प्राण देहसे निकल जाते; परन्तु इस कारण यह पापी प्राण देहमें पाप भोगनेको रह गये, जब यदुनाथ परमधामको सिधारे तब दारुक सारथीसे मुझे यह बात कहलाभेजी थी कि, स्त्री और बालकोंको द्वारकासे हस्तिनापुरको अपने साथ ले जाना, और मेरे वियोगका कुछ शोच मत करना जो कुछ ज्ञान गीतामें हमने तुमसे कहाहै उसीके अनुसार इस शरीरको

झूठा समझना और चैतन्य आत्माको सत्य जानकर अपने मनको धैर्य देना, हे भ्रातः ! वही ज्ञान समझकर मैंने संतोष किया है ॥ २७ ॥ ऐसे सोचते सोचते अर्जुनने श्रीकृष्णके चरणकमलको हृदयमें धारणकर अपने चित्तको धैर्य दिया ॥ २८ ॥ और भगवान् वासुदेवके चरणोंमें प्रीति बढाई, जिस भक्तिके प्रभावसे सब कामादिक अरु मल नष्ट होगये ॥ २९ ॥ जिस गीताका ज्ञान संग्रामके आदिमें भगवान्‌ने मुझको सुनाया था, वह ज्ञान काल कर्म अन्धकारसे मैं भूल गयाथा, अब फिर श्रीकृष्णकी कृपासे प्राप्त हुआ ॥३०॥ ब्रह्मज्ञानसे जब अविद्या लीन होगइ तो फिर निर्गुणहो, स्थूलशरीरहीन सुन्दर भोग भोग्य होकर, द्वैतभ्रम सब नष्ट होगया तब विशोक होता है ॥ ३१ ॥ भगवन्मार्गकी बात सुनकर यदुकुलका विध्वंस सुनकर युधिष्ठिरने निश्चल चित्त करके स्वर्गके जानेका विचार किया. "भीमसेन सहदेवादि अपने भाइयोंसे कहा—अब हम

**एवं चिंतयतो जिष्णोः कृष्णपादसरोरुहम् ॥ सौहार्देनातिगाढेन शांताऽऽसीद्विमला मतिः ॥ २८ ॥ वासुदेवांघ्र्यभिध्यानपरिबृंहितरंहसा ॥ भक्त्या निर्मथिताशेषकषायधिषणोऽर्जुनः ॥ २९ ॥ गीतं भगवता ज्ञानं यत्तत्संग्राममूर्धनि ॥ कालकर्मतमोरुद्धं पुनरध्यगमद्विभुः ॥ ३० ॥ विशोको ब्रह्मसंपत्त्या संच्छिन्नद्वैतसंशयः ॥ लीनप्रकृतिनैर्गुण्यादलिंगत्वादसंभवः ॥ ३१ ॥ निशम्य भगवन्मार्गं संस्थां यदुकुलस्य च ॥ स्वःपथाय मतिं चक्रे निभृतात्मा युधिष्ठिरः ॥ ३२ ॥ पृथाप्यनुश्रुत्य धनंजयोदितं नाशं यदूनां भगवद्गतिं च ताम् ॥ एकांतभक्त्या भगवत्यधोक्षजे निवेशितात्मोपरराम संसृतेः ॥ ३३ ॥ ययाऽहरद्भुवो भारं तां तनुं विजहावजः ॥ कंटकं कंटकेनेव द्वयं चापीशितुः समम् ॥ ३४ ॥**

जीकर क्या करैंगे ? और यह राज्य हमारे किस कामका है ? जब हमारी बातका बूझनेवाला और पतिका रखनेवाला नहीं है. जब २ हमपर भीड पडतीथी उसीसमय आयके सहाय किया करतेथे, हाय ! अब कौन हमारी रक्षा करैगा ?" ॥३२॥ अर्जुनके मुखसे द्वारकानाथके परमधामके जानेका समाचार कुन्तीने सुनकर एकान्तभक्ति कर भगवान् वासुदेवमें मन लगाय हाय करके अपना शरीर त्यागकर जीवन्मुक्त हुई; "और द्रौपदी, सुभद्रा, उत्तरा आदिने रोरोकर इतना विलाप किया कि जिसका वर्णन नहीं हो सक्ता" ॥ ३३ ॥ युधिष्ठिर बोले, क्यों वृथाविलाप करो हो ? जन्मरहित भगवान्‌ने जिस शरीरसे भूमिका भार दूर किया उस शरीरको भी त्यागदिया. जैसे कांटेको कांटेसे निकालैं हैं ऐसेही समझो

क्योंकि परमेश्वरको तो दोनों शरीर समान हैं ॥ ३४ ॥ जैसे मत्स्यादिक रूपको अजन्मा ईश्वर धारण करैहै, त्यागन करै है; जैसे नट अनेक रूप धरता है फिर त्यागन करता हैं जिस देहसे जैसे भूभारका नाश किया, ऐसेही वह तनुभी त्याग दिया ॥ ३५ ॥ जब श्रीकृष्णचन्द्र इस संसारको त्यागकर परमधामको गये उसी दिनसे अज्ञानियोंके चित्तमें अधर्मका हेतु कलियुग आनकर वर्तने लगा ॥ ३६ ॥ बुद्धिमान् राजा युधिष्ठिरने अपने घर, राज्य, नगरमें कलियुगका आगमन जान, लोभ, झूठ, कपट, हिंसा, अधर्मका चक्र आता देख, वनगमनकी इच्छा करी ॥ ३७ ॥ राजा युधिष्ठिरने अपने पोतेको गुणमें अपने समान विनयी गुणग्राही जान समुद्रपर्यन्त भूमिका राज्यतिलक हस्तिनापुरमें करदिया

यथा मत्स्यादिरूपाणि धत्ते जह्याद्यथा नटः ॥ भूभारः क्षपितो येन जहौ तच्च कलेवरम्॥३५॥यदा मुकुंदो भगवानिमां महीं जहौ स्वतन्वा श्रवणीयसत्कथः ॥ तदाहरेवाऽप्रतिबुद्धचेतसामधर्महेतुः कलिरन्ववर्तत ॥ ३६ ॥ युधिष्ठिरस्तत्परिसर्पणं बुधः पुरे च राष्ट्रे च गृहे तदात्मनि ॥ विभाव्य लोभानृतजिह्महिंसनाद्यधर्मचक्रं गमनाय पर्यधात् ॥ ३७ ॥ स्वराट् पौत्रं विनयिनमात्मनः सुसमं गुणैः ॥ तोयनीव्याः पतिं भूमेरभ्यषिंचद्गजाह्वये ॥ ३८ ॥ मथुरायां तथा वज्रं शूरसेनपतिं ततः ॥ प्राजापत्यां निरूप्येष्टिमग्नीनपिबदीश्वरः ॥ ३९ ॥ विसृज्य तत्र तत्सर्वं दुकूलवलयादिकम् ॥ निर्ममो निरहंकारः संच्छिन्नाशेषबंधनः ॥ ४० ॥ वाचं जुहाव मनसि तत्प्राण इतरे च तम् ॥ मृत्यावपानं सोत्सर्गं तं पंचत्वे, ह्यजोहवीत् ॥ ४१ ॥ त्रित्वे हुत्वाऽथ पंचत्वं तच्चैकत्वेऽजुहोन्मुनिः ॥ सर्वमात्मन्यजुहवीद्ब्रह्मण्यात्मानमव्यये ॥४२॥ चीरवासा निराहारो बद्धवाङ् मुक्तमूर्धजः ॥ दर्शयन्नात्मनो रूपं जडोन्मत्तपिशाचवत् ॥४३ ॥

॥३८॥और शूरसेनदेशके पति वज्रनाभको मथुराका राज्याभिषेक कर प्राजापत्य इष्टिकर अग्निको परमेश्वरने पीलिया॥३९॥तहां सब वस्त्र कंकण आदिकोंको त्याग, ममता छोड़, अहंकार तज, सब उपाधिको अलग किया ॥ ४० ॥ वाणीको मनमें लगाय, मनको प्राणमें लीनकर, प्राणको अपानमें और अपानको मृत्युमें लीनकर उत्सर्ग वायुके सहित मृत्युको पंचत्वमें होम दिया ॥ ४१ ॥ पंचभूतोंको त्रिगुणमें, त्रिगुणको अविद्यामें अविद्याको जीवमें, जीवको अव्यय ब्रह्ममें लीन करदिया ॥ ४२ ॥ चीर वस्त्रपहन, भोजनत्याग, मौन बन, शिरके बाल खोल, अपना रूप

पांचों भाइयोंने जड़ उन्मत्त पिशाचकी सदृश वनालिया ॥४३॥सवकी ओरसे दृष्टि फेरली, कान वन्द करलिये, वाहिरसे वन उत्तर दिशाको चल दिये उस दिशाको बड़े बड़े महात्मापुरुष पहिले भी गयेहैं ॥४४॥ हृदयमें परब्रह्मका ध्यान करैंहैं, जहांके गये फिर नहीं आते हैं, ब्रह्मका वेत्ता ब्रह्मही होता है पीछे ब्रह्मलोकको जाताहै सब भैया निश्चयकर युधिष्ठिरके पीछे चलदिये ॥४५॥ अधर्मके मित्र कलियुगने सव प्रजा भूमिमें स्पर्श कर लिया यह देखा॥४६॥सब कृत्योंको साधकर, आत्माकी अत्यन्त क्षेम जान वैकुण्ठनाथ भगवान्‌के चरणारविन्दोंका मनसे ध्यान करने लगे॥४७॥उनके ध्यान और बढ़ीहुई भक्तिसे सब इन्द्रियें विशुद्धकर परात्पर नारायणमें एकान्त मतिकर परमगतिको प्राप्तहुए विपयी असत् पुरुपोंको वह नहीं प्राप्त होती

अनवेक्षमाणो निरगादशृण्वन्बधिरो यथा ॥ उदीचीं प्रविवेशाऽऽशां गतपूर्वां महात्मभिः ॥४४॥ हृदि ब्रह्म परं ध्यायन्ना ऽऽवर्तेत यतो गतः ॥ सर्वे तमनु निर्जग्मुर्भ्रातरः कृतनिश्चयाः॥ ४५ ॥ कलिनाऽधर्ममित्रेण दृष्ट्वा स्पृष्टाः प्रजा भुवि ॥ ते साधुकृतसर्वार्था ज्ञात्वाऽऽत्यंतिकमात्मनः ॥ ४६ ॥ मनसा धारयामासुर्वैकुंठचरणांबुजम् ॥ तद्ध्यानोद्रिक्तया भक्त्या वि शुद्धधिषणाः परे ॥ ४७ ॥ तस्मिन्नारायणपदे एकांतमतयो गतिम् ॥ अवापुर्दुरवापां ते असद्भिर्विषयात्मभिः ॥ विधूतक ल्मषाः स्थानं विरजेनात्मनैव हि ॥ ४८ ॥ विदुरोऽपि परित्यज्य प्रभासे देहमात्मवान् ॥ कृष्णावेशेन तच्चित्तः पितृभिः स्वक्षयं ययौ ॥ ४९ ॥ द्रौपदी च तदाऽऽज्ञाय पतीनामनपेक्षताम् ॥ वासुदेवे भगवति ह्येकांतमतिराप तम् ॥ ५० ॥ यः श्रद्धयैतद्भगवत्प्रियाणां पाण्डोः सुतानामिति सम्प्रयाणम् ॥ शृणोत्यलं स्वस्त्ययनं पवित्रं लब्ध्वा हरौ भक्तिमुपैति सिद्धिम् ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भा० महा० प्रथ० पञ्चदशोध्यायः ॥ १५ ॥

सब कल्मष धोयकर निर्मल शरीर हो, वैकुण्ठस्थानको गये॥४८॥आत्मज्ञानी विदुरजी भी प्रभासक्षेत्रमें देह त्यागकर श्रीकृष्णमें चित्त लगाय युधिष्ठिरादिसहित अपने अधिकारस्थानको गये ॥ ४९ ॥ अपनी ओर न देखें ऐसे पतियोको जान द्रौपदी भगवान् वासुदेवमें एकान्तमन लगाय परम पदको प्राप्त हुई ॥ ५० ॥ भगवत्‌के प्यारे पाण्डुके पुत्रोंका यह स्वर्गारोहण श्रद्धासे जो सुनैं हैं वह पवित्र होते हैं सदा मंगल होते हैं, श्रीनारायणमें भक्ति होकर सिद्धिको प्राप्त होते हैं ॥५१॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कंधे भाषाटीकायां पाण्डवस्वर्गारोहणं नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥१५॥

दोहा—पाय परीक्षित राज जिमि,देखे सब निज देश ॥ सो सब वरणों हितसहित, जो कुछ लखेउ नरेश ॥१५॥ सूतजी बोले कि, हे शौनक ऋषि ! महाभागवत परीक्षित् जब ब्राह्मणोंकी शिक्षासे पृथ्वीकी रक्षा करनेलगे, जन्मके समय सब विद्वान् आनकर जैसे जैसे गुण कह गयेथे, वैसेही सब महागुण उनमें सम्पन्न थे ॥ १ ॥ राजा परीक्षितने राजा उत्तरकी पुत्री इरावतीके साथ विवाह किया उससे जनमेजय आदि चार पुत्र उत्पन्न हुए ॥ २ ॥ ब्राह्मणोंको अनेक प्रकारके दान दक्षिणा देकर तीन अश्वमेध यज्ञ किये. गंगातीरपर कृपाचार्यको गुरु कर, जिस यज्ञमें देवता सन्मुख आन आन कर अपना अपना भाग लेगये ॥ ३ ॥ किसी समय राजाओंकेसा वेष धारण किये शूद्र गौको और बैलको पाँवसे मारता

सूत उवाच ॥ ततः परीक्षिद्विजवर्यशिक्षया महीं महाभागवतः शशास ह ॥ यथा हि सूत्यामभिजातकोविदाः समादिशन्विप्र महद्गुणस्तथा ॥ १ ॥ स उत्तरस्य तनयामुपयेम इरावतीम् ॥ जनमेजयादींश्चतुरस्तस्यामुत्पादयत्सुतान् ॥ २ ॥ आजहाराश्वमेधांस्त्रीन्गंगायां भूरिदक्षिणान् ॥ शारद्वतं गुरुं कृत्वा देवा यत्राक्षगोचराः ॥ ३ ॥ निजग्राहौजसा वीरः कलिं दिग्विजये क्वचित् ॥ नृपलिंगधरं शूद्रं घ्नंतं गोमिथुनं पदा ॥ ४ ॥ शौनक उवाच ॥ कस्य हेतोर्निजग्राह कलिं दिग्विजये नृपः ॥ नृदेवचिह्नधृक्छूद्रः कोसौ गा यः पदाऽहनत् ॥ ५ ॥ तत्कथ्यतां महाभाग यदि कृष्णकथाश्रयम् ॥ अथ वास्य पदांभोजमकरंदलिहां सताम् ॥ किमन्यैरसदालापैरायुषो यदसद्व्ययः ॥ ६ ॥ क्षुद्रायुषां नृणामंग मर्त्यानामृतमिच्छताम् ॥ इहोपहूतो भगवान्मृत्युः शामित्रकर्मणि ॥ ७ ॥ न कश्चिन्म्रियते तावद्यावदास्त इहान्तकः ॥ एतदर्थं हि भगवानाहूतः परमर्षिभिः ॥ अहो नृलोके पीयेत हरिलीलामृतं वचः ॥ ८ ॥

कलियुगको दिग्विजयमें अपने पराक्रमसे राजाने पकड़ा ॥४॥ शौनक ऋषि बोले, कि राजा परीक्षित्ने दिग्विजयमें किसलिये कलियुगको पकड़ा ? राजाओंके चिह्न धारनेवाला वह शूद्र कौन था, जो पाँवसे गौको मारताथा ? ॥ ५ ॥ हे महाभाग ! जो कृष्णकथा अधीन बात होय सो अथवा श्रीकृष्णके पदकमलके मकरन्दके स्वाद लेनेवाले संतोंकी कथा होय सो कहो। खोटी कथाओंसे क्या प्रयोजन है जो वृथा आयुको क्षय करें, जो लोग वृथा अपनी आयुको खोते हैं वही नरकमें वास करते हैं ॥ ६ ॥ हे मुने ! थोड़ी आयु मरणवाले मोक्षकी इच्छावाले मनुष्योंको मृत्यु है, उसको सब कर्म बन्धनका शमन करनेवालेने यज्ञमें बुलाया ॥ ७ ॥ जबतक यह मृत्यु यहां रहैगी तबतक कोई नहीं मरैगा. इसलिये भगवान्,

मृत्युको और परम ऋषियोंको बुलाया और कहा तुमभी यहां बैठकर कथा सुनाकरो. अहो मनुष्यो ! नरलोकमें हरिलीला कथा अमृत पियो, ॥ ८ ॥ कलियुगमें हरिचरित्र श्रवण करनेसे इष्टापूर्त आदि कराये सदृश फल होताहै ॥ मंद, मंद बुद्धिवाले, थोड़ी आयुवाले जीव रात तो सोनेमें गमावे हैं और दिन व्यर्थ कर्मोंमें खोवे हैं ॥ ९ ॥ सूतजी बोले, कि जब परीक्षित् कुरु जांगल देशमें बसतेथे तब अपने चक्रसे रक्षित राज्यमें कलियुग आता जानकर बहुत अमांगलिक बातें सुन परीक्षित्ने धनुष बाण हाथमें लिया ॥ १० ॥ सेनापतिको बुलाकर कहा शीघ्र सेना

"यस्मिन्पीते कृतं सर्वमिष्टापूर्तादिकं भवेत्" ॥ मंदस्य मंदप्रज्ञस्य वयो मंदायुषश्च वै ॥ निद्रया ह्रियते नक्तं दिवा च व्यर्थकर्मभिः ॥९॥ सूत उवाच ॥ यदा परीक्षित्कुरुजांगले वसन्कलिं प्रविष्टं निजचक्रवर्तिते ॥ निशम्य वार्तामनतिप्रियां ततः शरासनं संयुगशौंडिराददे ॥ १० ॥ स्वलंकृतं श्यामतुरंगयोजितं रथं मृगेंद्रध्वजमास्थितः पुरात् ॥ वृतो रथाश्वद्विपपत्तियुक्तया स्वसेनया दिग्विजयाय निर्गतः ॥११॥ भद्राश्वं केतुमालं च भारतं चोत्तरान्कुरून् ॥ किंपुरुषादीनि सर्वाणि विजित्य जगृहे बलिम् ॥ १२ ॥ तत्रतत्रोपशृण्वानः स्वपूर्वेषां महात्मनाम् ॥ प्रगीयमानं च यशः कृष्णमाहात्म्यसूचकम् ॥ १३ ॥ आत्मानं च परित्रातमश्वत्थाम्नोऽस्त्रतेजसः ॥ स्नेहं च वृष्णिपार्थानां तेषां भक्तिं च केशवे ॥ १४ ॥

सजाओ सुन्दर शृंगार किये श्यामकर्ण घोड़े जिसमें जुतेहुए सिंहध्वज रथमें बैठे रथ घोड़े हाथी सिपाहियोंकी चतुरंगिनी सेना संग लिये दिग्विजयको निकले * ॥११॥ भद्राश्व, केतुमाल, भारतवर्ष, उत्तरकुरु, किंपुरुष, हरिवर्ष, रम्यक, हिरण्मय, इत्यादि खंडोंको जीतकर बलि लिया ॥ १२ ॥ और उन खण्डोंमें अपने पूर्वके महात्मा पुरुषोंका और कृष्णका माहात्म्य जतानेवाला गायाहुआ यश सुना ॥१३॥ अश्वत्थामाके ब्रह्मास्त्रसे

* शंका–जब राजा परीक्षित् दिग्विजयको गये तब पाण्डवोंका यश सब दिशान्तरोंमें सुना, वह पाण्डवोंका यश और बडाई करनेवाले कौन थे ? क्योंकि जिनको पाण्डवोंने दण्ड दिया उन्होंने पाण्डवोंका यश क्यों गाया ?

उत्तर–जुआरी, चोर, व्यभिचारी, ठग, बटमार, लम्पट और लबारी आदि लेकर जो अनेक दुष्ट हैं, जिनसे भयभीत और डरे हुए जो मुनिजन थे वह सब बारबार अनेक अनेक प्रकारसे पाण्डवोंका यश गान करकरके राजा परीक्षितको सुनातेथे, कि हे राजन् ! तुम्हारे दादा परदादा ऐसे धर्मात्मा और बलवान् थे कि जिनके राज्यमें हम सब आनन्दसे तप करतेथे, और अब तुम्हारे राज्यमें दुष्ट और अत्याचारी हमारी तपस्यामें भग डालतेहैं, और दुःख देतेहैं ऐसे दुःख भरे मुनियोंके वचन सुनकर राजा परीक्षित्ने उसी समय दुष्टोंको मारकर मुनियोंको निर्भय रूप धन प्रदान किया ॥

अपनी रक्षा, यादवोका और पाण्डवोका स्नेह, उनकी केशवमें भक्ति यह सुनी ॥ १४ ॥ उनपर अति सन्तुष्ट हो, प्रीतिसे प्रफुल्लित नयन कर महामना परीक्षित्ने महाधन वस्त्र हार दिये ॥ १५ ॥ अपने प्यारे पाण्डवोंका सारथीपन, पारषद बनना, सेवा करनी, सख्यभाव, दूत बनना, वीरासन बैठकर रक्षा करनी, उनके पीछे चलना, प्रणाम करना, विष्णुकी जगत्कर्तृता सुन राजा परीक्षित्ने विष्णुके चरणारविन्दोंमें मन लगादिया ॥ १६ ॥ ऐसे राजा थे दिन रात उनकी ऐसी वृत्ति थी पूर्वपुरुषोंकी भाँति राज्य करतेथे थोड़ी देर पीछे एक ऐसा आश्चर्य हुआ सो सुनो ॥ १७ ॥ वृषरूपधारी धर्म एक पदसे चलताहै और उसके तीन पद टूटरहे हैं आँखोंसे आंसू चलेजातेहैं, कान्तिहीन, बछडे जिसके

तेभ्यः परमसंतुष्टः प्रीत्युज्जृंभितलोचनः ॥ महाधनानि वासांसि ददौ हारान्महामनाः ॥ १५ ॥ सारथ्यपारषदसेवन सख्यदौत्यवीरासनानुगमनस्तवनप्रणामम् ॥ स्निग्धेषु पांडुषु जगत्प्रणतिं च विष्णोर्भक्तिं करोति नृपतिश्चरणारविंदे ॥ १६ ॥ तस्यैवं वर्तमानस्य पूर्वेषां वृत्तिमन्वहम् ॥ नातिदूरे किलाश्चर्यं यदासीत्तन्निबोध मे ॥१७॥ धर्मः पदैकेन चरन्विच्छायामुपलभ्य गाम् ॥ पृच्छति स्माऽश्रुवदनां विवत्सामिव मातरम् ॥१८॥ कच्चिद्भद्रेऽनामयमात्मनस्ते विच्छायाऽसि म्लायतेषन्मुखेन ॥ आलक्षये भवतीमंतराधिं दूरे बंधुं शोचसि कंचनांब ॥ १९ ॥ पादैर्न्यूनं शोचसि मैकपादमात्मानं वा वृषलैर्भोक्ष्यमाणाम् ॥ अथो सुरादीन्हृतयज्ञभागान्प्रजा उतस्विन्मघवत्यवर्षति ॥ २० ॥

नष्ट होगये हैं, सबकी माता पृथ्वी गोरूप धारण किये उसके समीप खड़ीहै दोनों परस्पर कुछ वार्तालाप कररहे हैं. धर्मने पूछा ॥१८॥ हे भद्रे ! हे अम्ब ! तुम अच्छी तो हो ? मुख मलीनसा होरहा है तनु छीन दिखाई देती है आपके हृदयमें कुछ पीडा तो नहीं है ? अथवा तुह्मारे बन्धु कहीं दूर तो नहीं चलेगये जिस कारण तुम्हारी यह दशाहै ? ॥१९॥ क्या तुमको मेरे पैर टूटे देखकर शोच होगया जो तुम रोतीहो ? कदाचित् तुमको मेरे तीन पांव टूटजानेका दुःखहै ? तुमपर शूद्र राज्य करै हैं यह कष्ट है ? अथवा यज्ञमें जिनको भाग नहीं मिलता उन देवताओंका शोकहै ? वा प्रजाका

दुःखहै क्या मेघ जो नहीं बरसता यह संशयहै ॥२०॥ हे पृथ्वी ! पत्यादि स्त्रीकी, माता पिता पुत्रकी रक्षा नही करतेहैं क्या यह संतापहै? वा पुरुष खानेवाले निर्दयिओंसे महाक्लेशित सबहैं यह विषादहै? कुकर्मियोंमें सरस्वती जाय बसी अथवा जो ब्राह्मणोंको न मानें उनके घर लक्ष्मीदेवी गई, राजा लोग ब्राह्मणोंको न मानने लगे,कुलीन ब्राह्मण सेवकाई करने लगे क्या यह सन्देह है ? ॥२१॥अथवा कलियुगग्रसित क्षत्रिय होगये, उनके राज्य सब कलियुगी होगये सब जीव इधर उधर भोजनके लिये;जल पीनेके अर्थ स्नानके कारण मैथुन करनेको ऊपरको मुख उठाये फिरैहैं॥२२॥ हे अम्ब ! हे धरणि ! अथवा तुम्हारे ऊपर जो बडाभारी भार है इसके उतारनेवाले ईश्वर अवतारधारी अन्तर्धान होगये यह शोक तो नहीं है ? वा मोक्षदायक

अरक्ष्यमाणाः स्त्रिय उर्वि बालाञ्छोचस्यथो पुरुषादैरिवार्तान् ॥ वाचं देवीं ब्रह्मकुले कुकर्मण्यब्रह्मण्ये राजकुले कुलाग्र्यान् ॥ २१ ॥ किंक्षत्रबंधून्कलिनोपसृष्टात्राष्ट्राणि वा तैरवरोपितानि ॥ इतस्ततो वाऽशनपानवासःस्नानव्यवायोन्मुखजीवलोकम् ॥ २२ ॥ यद्वांब ते भूरिभरावतारकृतावतारस्य हरेर्धरित्रि ॥ अंतर्हितस्य स्मरती विसृष्टा कर्माणि निर्वाणविलंबितानि ॥ २३ ॥ इदं ममाऽऽचक्ष्व बताऽऽधिमूलं वसुंधरे येन विकर्शितासि ॥ कालेन वा ते बलिना बलीयसा सुरार्चितं किं हृतमद्य सौभगम् ॥ २४ ॥ धरण्युवाच ॥ भवान्हि वेद तत्सर्वं यन्मां धर्मानुपृच्छसि ॥ चतुर्भिर्वर्तसे येन पादैर्लोकसुखावहैः ॥ २५ ॥ सत्यं शौचं दया क्षांतिस्त्यागः संतोष आर्जवम् ॥ शमो दमस्तपः साम्यं तितिक्षोपरतिः श्रुतम् ॥ २६ ॥

उनके करेहुए कर्मोंको स्मरण करोहो? ॥ २३ ॥ हे वसुन्धरे ! जिसलिये तुम अतिक्लेशितहो, सो अपने दुःखका कारण कहो । अथवा बलियोंके बली काल सहित देवताओंका पूजनीय सौभाग्य अब हरा गयाहै क्या यह अप्रसन्नताहै ? ॥ २४ ॥ पृथ्वी बोली–हे धर्म ! आप तो सब जानो हो तो भी तुम मुझसे बूझोहो, अच्छा मैं ही कहती हूं, लोकके सुखदाता चारपादसे आप वर्तते हैं ॥ २५॥ यथार्थ बोलना १ शुद्ध रहना २ पराया दुःख न सहना ३ क्रोध आवै उस समय मनको रोकना ४ धन मांगै उसको सदा धन देना ५ सदा मग्न रहना ६ किसीसे टेढा न होना ७ मनको निश्चल रखना ८ बाह्य इन्द्रियोंका निश्चल करना ९ अपने धर्मका त्याग न करना १० शत्रु मित्रका दुर्भाव न रखना ११ औरके अपराध सहना १२

लाभ प्राप्तिमें उदासीन रहना १३ सत्शास्त्रका विचार करते रहना १४ ॥ २६ ॥ परमेश्वर है यह ज्ञान मानना १५ तृष्णाका त्याग करना १६ हमारा नियन्ता है यह मानना १७ संग्राममें उत्साह करना १८ प्रभाव रखना १९ चतुराई रखना २० जो काम करना हो उसका स्मरण रखना २१ पराधीन न रहना २२ सब क्रिया कर्ममें निपुण रहना २३ सदा शोभायमान रहना २४ कभी व्याकुल न होना २५ कठोर चित्त न रखना २६ ॥ २७ ॥ बुद्धिको प्रकाशित रखना २७ विजयी रहना २८ सुन्दर स्वभाव रखना २९ सहनशक्ति रखना ३० पराक्रम रखना ३१ देहमें बल रखना ३२ सब भोग भोगना ३३ गम्भीरचित्त रहना ३४ चञ्चल न रहना ३५ सबमें श्रद्धा रखना ३६ जिसमें यश होय सो काम करना ३७ पूजा होय सो

ज्ञानं विरक्तिरैश्वर्यं शौर्यं तेजो वलं स्मृतिः ॥ स्वातंत्र्यं कौशलं कांतिर्धैर्यं मार्दवमेव च ॥२७॥ प्रागल्भ्यं प्रश्रयः शीलं सह ओजो बलं भगः ॥ गांभीर्यं स्थैर्यमास्तिक्यं कीर्तिर्मानोऽनहंकृतिः ॥ २८ ॥ एते चान्यं च भगवन्नित्या यत्र महा गुणाः ॥ प्रार्थ्या महत्त्वमिच्छद्भिर्न वियंति स्म कर्हिचित ॥ २९ ॥ तेनाहं गुणपात्रेण श्रीनिवासेन सांप्रतम् ॥ शोचामि रहितं लोकं पाप्मना कलिनेक्षितम् ॥ ३० ॥ आत्मानं चानुशोचामि भवंतं चाऽमरोत्तमम् ॥ देवा न्पितॄनृषीन्साधून्सर्वान्वर्णांस्तथाऽऽश्रमान् ॥ ३१ ॥ ब्रह्मादयो बहुतिथं यदपांगमोक्षकामास्तपः समचरन्भगवत्प्रपन्नाः ॥ सा श्रीः स्ववासमरविंदवनं विहाय यत्पादसौभगमलं भजतेऽनुरक्ता ॥ ३२ ॥

कर्म करना ३८ अभिमान न करना ३९ ॥ २८ ॥ हे भगवन् ! यह उनतालीस गुण भागवानमें हैं और भी महागुण हैं, महत्त्वकी इच्छावालोंको यह करना योग्य है हरिमेंसे यह गुण कभी भी नहीं जाते ॥ २९ ॥ सब गुणपात्र श्रीनिवास सदा हितकारी अब इस पृथ्वीपर नही हैं इसलिये शोच करूंहूं कि पापी कलियुगने सब लोग ग्रसलिये हैं यही शोच है ॥ ३० ॥ मेरे तो वत्स न रहे, केवल आप एक पदसे रहे हैं, देवश्रेष्टको, देवताओंको, पित्रोंको, ऋषियोंको, साधुवोंको, सब ब्राह्मण आदि वर्णोंको, सब आश्रमोंको मैं शोचती हूं ॥ ३१ ॥ लक्ष्मीका कटाक्ष हमपर होय यह कामना कर बहुत दिनतक भगवत्प्रपन्न ब्रह्मादिकने तप किया. सो लक्ष्मी अपने वासस्थान कमलको त्यागकर जिनके चरणारविन्दकी सुन्दरताको अपने हृदयमें

ध्यान करती है ॥ ३२ ॥ भगवान्के कमल, वज्र, अंकुश, ध्वजा इत्यादि चिह्न अंकित श्रीमच्चरणकमलसें अलंकृत थी, और भगवत् विभूतिको प्राप्त होकर त्रिलोकीमें शोभायमान हुई, यह गर्व जब मुझको हुआ तो सब लोकसमेत मुझे त्यागदिया यह शोच है ॥ ३३ ॥ मेरे ऊपर अति भारकारी असुरवंशी राजाओंकी सैकड़ो अक्षौहिणी आपने अपने अधीन होकर मारडालीं, स्थित होनेमें असमर्थ आप धर्मको अपने पुरुषार्थसे स्थापन कर यादवोंमें शरीर धारणकर कार्य किया ॥ ३४ ॥ प्रेमका अवलोकन, मनोहर मुसकान, कोमल वचनोंसे सत्यभामादिकका मान धीरता मथन करतेहुए उनके शोभायमान चरणस्पर्शसे मुझे रोमांच हो आताथा। ऐसे मनमोहनका विरह कौन सहन कर सक्ता है? ॥ ३५ ॥ धरणी और

तस्याऽहमब्जकुलिशांकुशकेतुकेतैः श्रीमत्पदैर्भगवतः समलंकृतांगी ॥ त्रीनत्यरोच उपलभ्य ततो विभूतिं लोकान्स मां व्यसृजदुत्स्मयतीं तदंते ॥ ३३ ॥ यो वै ममातिभरमासुरवंशराज्ञामक्षौहिणीशतमपानुददात्मतंत्रः ॥ त्वां दुःस्थमूनपदमात्मनि पौरुषेण संपादयन्यदुषु रम्यमबिभ्रदंगम् ॥ ३४ ॥ का वा सहेत विरहं पुरुषोत्तमस्य प्रेमावलोकरुचिरस्मितवल्गुजल्पैः ॥ स्थैर्यं समानमहरन्मधुमानिनीनां रोमोत्सवो मम यदंघ्रिविटंकितायाः ॥ ३५ ॥ तयोरेवं कथयतोः पृथिवीधर्मयोस्तदा ॥ परीक्षिन्नाम राजर्षिः प्राप्तः प्राचीं सरस्वतीम् ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भा० म हा० प्रथम० षोडशोध्यायः ॥ १६ ॥ ७ ॥ सूत उवाच ॥ तत्र गोमिथुनं राजा हन्यमानमनाथवत् ॥ दण्डहस्तं च वृषलं ददृशे नृपलांछनम् ॥ १ ॥ वृषं मृणालधवलं मेहंतमिव बिभ्यतम् ॥ वेपमानं पदैकेन सीदंतं शूद्रताडितम् ॥ २ ॥

धर्ममें परस्पर यह वार्ता होरहीथी, उसी समय पूर्ववाहनी सरस्वती युक्त कुरुक्षेत्रमें परीक्षित् नामक राजऋषि पहुँचे ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां धरणीधर्मसंवादे षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ दोहा—सप्तदशम अध्यायमें, धर्मनृपतिसंवाद । जेहिप्रकार मेटो सकल, धरणीधर्मविषाद ॥१७॥ सूतजी बोले; कि हे शौनकऋषि! तहां राजापरीक्षित्ने देखा कि दण्ड हाथमें लिये शूद्र राजाओंकासा वेष किये, एक पुरुष गाय बैलको माररहा है ॥ १ ॥ कमलनालकी समान श्वेतवर्ण भयभीत एक पदसे स्थित चलनेमें असमर्थ होनेके कारण कम्पायमान गोबर

करते हुए दुःखित शूद्रसे ताडित बैलको देखा ॥ २ ॥ धर्मको पूर्ण करनेवाली, दीन, शूद्रके चरणप्रहारसे तिरस्कृत, वत्सहीन, कृशित, भोजनमें इच्छाहीन नेत्रोंसे आंसू बहाती, गोरूपधारिणी पृथ्वी देखी ॥ ३ ॥ राजा परीक्षित् सुवर्णखचित रथमें बैठे, धनुषबाण चढाये मेघसमान गम्भीर वाणीसे बूझने लगे ॥ ४ ॥ अरे नीच! तू कौनहै? सब पृथ्वीका राजा तो मैं हूं और मेरे सन्मुख अपने बलसे निर्बलोंको मारता है, प्रगटमें तैंने राजाका वेष धारण कर रक्खा है. परन्तु नटकी नाईं है, तेरा कर्म शूद्रोंके समान है ॥ ५ ॥ तू कौन है? क्या गांडीवधनुषधारी अर्जुनको तैंने दूर गया जाना है, और श्रीकृष्णचन्द्र महाराज त्रिलोकीनाथको तू भूलगया अरु उनको वैकुंठ गया समझा? क्या तैंने पृथ्वीको अभीसे वीरहीन

**गां च धर्मदुघां दीनां भृशं शूद्रपदाहताम् ॥ विवत्सामश्रुवदनां क्षामां यवसमिच्छतीम् ॥ ३ ॥ पप्रच्छ रथमारूढः कार्तस्वरपरिच्छदम् ॥ मेघगंभीरया वाचा समारोपितकार्मुकः ॥ ४ ॥ कस्त्वं मच्छरणे लोके बलाद्धंस्यबलान्बली ॥ नरदेवोऽसि वेषेण नटवत्कर्मणाऽद्विजः ॥ ५ ॥ कस्त्वं कृष्णे गते दूरं सह गांडीवधन्वना ॥ शोच्योऽस्यशोच्यान्रहसि प्रहरन्वधमर्हसि ॥ ६ ॥ त्वं वा मृणालधवलः पादैर्न्यूनः पदा चरन् ॥ वृषरूपेण किं कश्चिद्देवो नः परिखेदयन् ॥ ७ ॥ न जातु कौरवेंद्राणां दोर्दंडपरिरंभिते ॥ भूतलेऽनुपतंत्यस्मिन्विना ते प्राणिनां शुचः ॥ ८ ॥ मा सौरभेयाऽनुशुचो व्येतु ते वृषलाद्भयम् ॥ मा रोदीरंब भद्रं ते खलानां मयि शास्तरि ॥ ९ ॥ यस्य राष्ट्रे प्रजाः सर्वास्त्रस्यंते साध्वसाधुभिः ॥ तस्य मत्तस्य नश्यंति कीर्तिरायुर्भगो गतिः ॥ १० ॥**

समझ लिया? जो गायको और बैलको एकान्तमें सताता है. इस कारण तू महा अपराधी है अरु वध करने योग्य है॥६॥ तब राजाने बैलसे बूझा हे कमलनालसदृशधवलकाय! तुम कौन हो? अरु तीन पांवरहित हो? एकचरणसे चलना चाहते हो, बैलरूप धारण किये कोई देवता तो तुम नहीं हो जो मुझे भ्रम कराते हो? ॥ ७ ॥ कौरवोंके भुजदण्डोंसे रक्षित पृथ्वीपर तुम्हारे विना किसी प्राणीमात्रके दुःखसे आंसू नहीं निकलते हैं ॥ ८ ॥ हे सुरभिनंदन! इस शूद्रसे अब तुमको कुछ भय नहीं होगा, हे गोमाता! तुम्हाराभी कल्याण होगा मैं दुष्टोंको दण्ड देनेवाला हूं ॥९॥ जिस राजाके देशमें साधुप्रजा दुष्टोंसे दुःखित होती है. उस मदान्ध राजाके चार गुण; कीर्ति, आयु, ऐश्वर्य, परलोक, नष्ट हो जाते हैं ॥ १० ॥

राजाओंका यही परम धर्म है कि आर्तोंकी पीडा दूर करनी इसलिये मैं इस दुष्टको जीता नहीं छोडूँगा॥११॥हे सुरभिनन्दन! तुम्हारे तीन चरणोंको किसने तोडा तुम तो चार चरणवाले हो "तुम शीघ्र बताओ? मैं अभी उसके हाथ काटूंगा, मैं श्रीकृष्णचन्द्रके सेवक अर्जुनका पोताहूं, जो तुम्हारा दुःख दूर नहीं करूंगा तो पाण्डवोंके कुलको दोष लगैगा, मनुष्यकी तो क्या सामर्थ्य है जो देवताभी मेरे राज्यमें आन किसी दीनको सतावेगा, निःसन्देह मैं उसी समय उसका शिर काट डालूँगा" श्रीकृष्णके सेवक राजाओके राज्यमें तुमसरीखा कोई न होय॥१२॥ हे वृष! तुम्हारा कल्याण हो निरपराधी

एष राज्ञां परो धर्मो ह्यार्तानामार्तिनिग्रहः ॥ अत एवं वधिष्यामि भूतद्रुहमसत्तमम् ॥ ११ ॥ कोऽवृश्चत्तव पादांस्त्रीन्सौरभेय चतुष्पद ॥ मा भूवंस्त्वादृशा राष्ट्रे राज्ञां कृष्णानुवर्तिनाम् ॥ १२ ॥ आख्याहि वृष भद्रं वः साधूनामकृतागसाम् ॥ आत्मवैरूप्यकर्तारं पार्थानां कीर्तिदूषणम् ॥ जनेऽनागस्यघं युंजन्सर्वतोऽस्य च मद्भयम् ॥ १३ ॥ अनागस्स्विह भूतेषु य आगस्कृन्निरंकुशः ॥ आहर्तास्मि भुजं साक्षादमर्त्यस्यापि सांगदम् ॥ १४ ॥ राज्ञो हि परमो धर्मः स्वधर्मस्थानुपालनम् ॥ शासतोऽन्यान्यथाशास्त्रमनापद्युत्पथानिह ॥१५॥ धर्म उवाच ॥ एतद्वः पाण्डवेयानां युक्तमार्ताभयं वचः ॥ येषां गुणगणैः कृष्णो दौत्यादौ भगवान्कृतः ॥ १६ ॥

साधु सन्तोंको विरूप करना यह राजाओंकी कीर्तिको दूषण लगानेवाला है॥१३॥निरपराधी पुरुषको अपराध लगानेवालेको सब ओरसे मेरा भय रहताहै, ब्राह्मण, बालक, गौ इनको जो दोष निरंकुश होकर लगावे वह देवताभी होय तो उसकी बाजू समेत भुजा काटडालूं ॥ १४ ॥ परम धर्म राजाओंका यही है कि स्वधर्ममें जो स्थित हो उसका पालन करना और विना विपत्तिके समय पाखण्डियोंको शास्त्रके अनुसार शिक्षा करना ॥ १५ ॥ धर्म बोला, कि पाण्डुवंशियोंको यही अभयदान वचन कहना युक्त है जिनके गुणोंसे वशीभूत भगवान्ने दूतादिक कर्म स्वीकार कियेथे ❀ ॥ १६ ॥

* शंका—बैलरूप धर्मसे राजा परीक्षित्ने पूछा कि हे धर्मरूप वृष! तुमको कौनसा दुष्ट प्राणी दुःख देताहै, उसको मुझे बताओ, मैं अभी तुम्हारे दुःखदेनेवाले दुष्टको मारडालूंगा, तब धर्मने अपने दुःख देनेवाले शत्रुको नहीं बताया कि कलियुग मुझको बडा दुःख देताहै, यह बडे आश्चर्यकी बात है कि क्यों नहीं बताया, और क्यों झूठ बोला कि मैं अपने दुःख देनेवालेको नहीं जानता? झूठ बोलना धर्मका काम नहीं। उत्तर—धर्मने ऐसा विचार कर राजा परीक्षित्के सन्मुख अपने वैरीको नहीं बताया, कि यह राजा परीक्षित् पाण्डवोंका पोताहै, और बडा बुद्धिमान् है, अपने मनसेही सब संसारके चरित्रोंको जानलेगा, और ऐसाभी लिखाहै कि अपना प्राण नष्ट होताहो, और दूसरेका प्राण अपने झूठ बोलनेसे बचजाय तो वह झूठ बोलनाभी सत्यकी समान है, धर्मने अपने मनमें विचारा कि जो मैं अपने शत्रुको बताऊगा तो उसी समय राजा उसको मार डालेगा, मुझको पाप होगा अपने मनसे मेरे शत्रुको जैसा चाहैगा वैसा करेगा इसलिये धर्मने झूठ कहा ॥

हे पुरुषश्रेष्ठ! जहां क्लेशका बीज होता है वहभी मैं नहीं जानता, जिनके वचनोंके मदसे जीव विमोहित होता है ॥ १७ ॥ कोई विकल्पवादी आत्मामें आत्माको मानते हैं, कोई भाग्यको ईश्वर कहतेहैं, कोई कर्मको, कोई स्वभावको प्रभु मानतेहैं ॥१८॥ किसीने तर्क अनिर्देशनिश्चय किया है, जिस परमेश्वरकी इच्छासे सब जीव उत्पन्न होतेहैं वही परमात्माहै इसमें जो आपको जान पड़े सो अपनी बुद्धिसे विचारलो "मैं किसीका नाम नहीं बता सक्ता कि, किसने मुझे सताया" ॥ १९ ॥ हे द्विजसत्तम! धर्मने जब ऐसे वचन कहे तब तो राजा परीक्षित् चित्त सावधान करके बड़ा दुःखी हुआ "और मनमें विचारा कि यह वृषरूप धारण किये धर्महै. और गोरूपी धरणीहै और यह शूद्ररूपधारी कलियुगहै. इसी दुष्टने धर्मके पांव तोड़कर धरणीको दुःख दियाहै, और इस वसुन्धराके स्वामी परमेश्वर परमधामको चलेगये इसीलिये यह आंखोमे आंसू भरे चिन्ता कररहीहै धर्मात्माका नाम लेनेसे

न वयं क्लेशबीजानि यतः स्युः पुरुषर्षभ ॥ पुरुषं तं विजानीमो वाक्यभेदविमोहिताः ॥ १७ ॥ केचिद्विकल्पवसना आहुरात्मानमात्मनः ॥ दैवमन्ये परे कर्म स्वभावमपरे प्रभुम् ॥ १८ ॥ अप्रतर्क्यादनिर्देश्यादिति केष्वपि निश्चयः ॥ अत्रानुरूपं राजर्षे विमृश्य स्वमनीषया ॥१९॥ एवं धर्मे प्रवदति स सम्राड् द्विजसत्तम ॥ समाहितेन मनसा विखेदः पर्यचष्टतम् ॥ २० ॥ धर्मं ब्रवीषि धर्मज्ञ धर्मोऽसि वृषरूपधृक् ॥ यदधर्मकृतः स्थानं सूचकस्यापि तद्भवेत् ॥ २१ ॥ अथ वा देवमायाया नूनं गतिरगोचरा ॥ चेतसो वचसश्चापि भूतानामिति निश्चयः ॥ २२ ॥ तपः शौचं दया सत्यमिति पादाः प्रकीर्तिताः ॥ अधर्मांशैस्त्रयो भग्नाः स्मयसंगमदैस्तव ॥ २३ ॥ इदानीं धर्म पादस्ते सत्यं निर्वर्तयेद्यतः ॥ तं जिघृक्षत्यधर्मोऽयमनृतेनैधितः कलिः ॥ २४ ॥

धर्म और पापीका नाम लेनेसे पाप होता है इसी कारण वृषरूपी धर्मने कलियुगको पापी जानकर उसका नाम नहीं लिया, यह विचार परीक्षित बोला" ॥ २० ॥ हे धर्मज्ञ! क्या तुम धर्म हो? वृषरूप धारण किये बोलतेहो, जो कोई अधर्मकी बात करताहै और जो उसकी सूचना करताहै उन दोनोंको इकसार पाप होताहै ॥२१॥ अथवा देवताओंकी मायाको कोई नही जानसक्ता, मन वचनसे जो जीवोंको निश्चय होय वही श्रेष्ठहै ॥२२॥ धर्मके चार चरण, तप, सत्य, शौच, दया, है और अधर्मके अंशसे विस्मय, परस्त्रीप्रसंग, मद यह तीनहैं, इनके प्रवृत्त होनेसे तीन चरण टूटकर एक चरण शेष रहगयाहै ॥ २३ ॥ अब हे धर्म! सत्य एकचरण तुम्हारा रहगयाहै उसको भी यह कलियुग तोड़ना चाहताहै, क्योंकि झूंठ बोलनेसे

यह कलियुग बढ़ताहै ॥ २४ ॥ भगवानने सब भार जिसका दूर किया ऐसी सती वसुन्धरा श्रीमान्पदोंके स्पर्शसे सब ओरसे मंगलरूप होरहीथी ॥ २५ ॥ सो आज कृष्ण महाराजके विरहसे व्याकुलहो आंखोंसे आंसू बहारहीहै, साध्वी जैसे दुर्भागिनीहो शोक करैहै ब्राह्मण निन्दक राजा रूपधारी शूद्र मेरे ऊपर राज्य करें यह कठिन दुःखहै ॥ २६ ॥ महारथी राजाने इस प्रकार धर्म और पृथ्वीको शान्तकर, तीक्ष्णखड्ग अधर्मी कलियुगके वधके निमित्त उठाया ॥ २७ ॥ जब कलियुगने देखा कि यह बलवान् राजा इससमय क्रोधमें भररहाहै और मुझको मारनेके लिये उपस्थितहै, और मुझमें इतनी सामर्थ्य नहीं जो इससे युद्धकरूं, यह विचार कर नृपके सब चिह्न त्याग भयभीतहो राजाके चरणोंमें

**इयं च भूर्भगवता न्यासितोरुभरा सती ॥ श्रीमद्भिस्तत्पदन्यासैः सर्वतः कृतकौतुका ॥ २५ ॥ शोचत्यश्रुकला साध्वी दुर्भगेवोज्झिताऽधुना ॥ अब्रह्मण्या नृपव्याजाः शूद्रा भोक्ष्यंति मामिति ॥ २६ ॥ इति धर्मं महीं चैव सांत्वयित्वा महारथः ॥ निशातमाददे खड्गं कलयेऽधर्महेतवे ॥ २७ ॥ तं जिघांसुमभिप्रेत्य विहाय नृपलाञ्छनम् ॥ तत्पादमूलं शिरसा समगाद्भयविह्वलः ॥ २८ ॥ पतितं पादयोर्वीक्ष्य कृपया दीनवत्सलः ॥ शरण्यो नावधीच्छ्लोक्यः आह चेदं हसन्निव ॥ २९ ॥ राजोवाच ॥ न ते गुडाकेशयशोधराणां बद्धाञ्जलेर्वै भयमस्ति किंचित् ॥ न वर्तितव्यं भवता कथंचन क्षेत्रे मदीये त्वमधर्मबन्धुः ॥ ३० ॥ त्वां वर्तमानं नरदेवदेहेष्वनुप्रवृत्तोऽयमधर्मपूगः ॥ लोभोऽनृतं चौर्यमनार्यमंहो ज्येष्ठा च माया कलहश्च दंभः ॥ ३१ ॥**

गिरपड़ा और अपने प्राण बचानेके लिये राजाकी विनती करनेलगा ॥ २८ ॥ राजा उस शूद्रको अपने पैरोंमें पड़ा देख दीनवत्सल कृपालु हँसकर बोले, कि शरणागतको नामी नरेश नहीं मारते ॥ २९ ॥ राजा बोले–कि अर्जुन सरीखे यशस्वियोंके हाथजोड़, जो शरण आयाहै उसको किसी प्रकारका भय नहीं है परन्तु तू अधर्मका रूपहै जहां तक हमारा राज्यहै तुझे रहना उचित नहीं शीघ्र यहांसे चलाजा ॥ ३० ॥ नरदेह धारणकर जो तू रहैगा तो अधर्मका समूह बढैगा; लोभ, अनृत, चौर्य, मूर्खता, अहंकार, पाप, माया, क्लेश, दम्भ यह अधिक बढैंगे ॥ ३१ ॥

हे अधर्मके मित्र ! तू यहाँ मत रह, और जो सत्य, धर्म, व्रत, करै तो रह, यज्ञके विस्तारमें चतुर ज्ञानी लोग इस ब्रह्मावर्तमें यज्ञेश्वरका यज्ञसे यजन करै हैं ॥३२॥ इस यज्ञमें भगवान् वासुदेवका पूजन होताहै. यज्ञमूर्ति ईश्वर यज्ञ करनेवालोको कल्याण करतेहैं अमोघ सब कामना पूर्ण होती हैं. जैसे स्थावर जंगमोंके बाहर भीतर वायु रहैहै तैसे ईश्वर रहैहै ॥३३॥ सूतजी बोले कि हे ऋषियो ! जब राजा परीक्षित्ने यह वचन कहे तब तो कलियुग थरथर कांपने लगा. खड्ग हाथमें लिये यमराजकी नाईं राजा परीक्षित्को देखकर बोला ॥ ३४॥ हे महाराज ! तुम्हारी आज्ञासे जहां कहीं रहूंगा तो वहां भी आप धनुष बाण लिये मेरे पीछे फिरोगे; इसकारण मैं यहां नहीं रहूंगा ॥३५॥ हे धर्मवानोंमें श्रेष्ठ ! ब्रह्माने चार युग रचे, सत्ययुग, त्रेता, द्वापर अपना अपना राज्य भोगचुके, अब मेरे राज्य करनेका समय आया और ४३२००० (चारलाख बत्तीस सहस्र) वर्षकी मेरी अवस्था है,

न वर्तितव्यं तदधर्मबंधो धर्मेण सत्येन च वर्तितव्ये ॥ ब्रह्मावर्ते यत्र यजंति यज्ञैर्यज्ञेश्वरं यज्ञवितानविज्ञाः ॥ ३२ ॥ यस्मिन्हरिर्भगवानिज्यमानः इज्यामूर्तिर्यजतां शं तनोति ॥ कामानमोघान्स्थिरजंगमानामंतर्बहिर्वायुरिवैष आत्मा ॥ ॥ ३३ ॥ सूत उवाच ॥ परीक्षितैवमादिष्टः स कलिर्जातवेपथुः ॥ तमुद्यतासिमाहेदं दण्डपाणिमिवोद्यतम् ॥ ३४ ॥ यत्र क्वचन वत्स्यामि सार्वभौम तवाज्ञया ॥ लक्षये तत्रतत्रापि त्वामात्तेषुशरासनम् ॥ ३५ ॥ तन्मे धर्मभृतां श्रेष्ठ स्थानं निर्देष्टुमर्हसि ॥ यत्रैव नियतो वत्स्ये आतिष्ठंस्तेऽनुशासनम् ॥ ३६ ॥

सो मुझको भोगनी पड़ैगी और मुझे आप आज्ञा देते हैं कि, तू हमारे राज्यसे निकलजा सो सात द्वीप नौखण्डमें तो आपका राज्यहै फिर मैं कहां जाकर बसूं ? और जो विधाताका लेख है वह किसी प्रकार मिट नहीं सक्ता, फिर मैं क्या करूं ? कहां जाऊं ? हे दीनदयालु ! आप मेरे अवगुणोंका विचार तो करते हैं परन्तु मेरे गुणोंकी ओर ध्यान नहीं करते सो मुझमें एक गुण अत्यन्त उत्तमहै वह आपसे निवेदन करताहूं सतयुगमें जिस राजाके राज्यमें एक मनुष्य अपराध करताथा और समस्त राज्यभरके मनुष्य दण्ड पातेथे, त्रेतामें एक मनुष्यके पाप करनेसे सब ग्रामका ग्राम दण्डका भागी होताथा और द्वापरमें जो कोई कुकर्म करताथा तो उसके सब कुटुम्बको शासना दीजातीथी और कलियुगमें जो पुरुष अन्याय करताहै वही अपने शरीरसे भोगता है दूसरेसे मुझको कुछ प्रयोजन नहीं, और युगोंमें मनुष्योंको मनसा पाप

लगताथा और उसका दण्ड भोगना पड़ताथा, सो मेरे राज्यमें मनसा पाप नहीं लगता, बरन् मनसा पुण्यका फल मिलताहै. जब इस बातपर राजा परीक्षित् संतुष्ट न हुये और उनके मनमें दया नहीं आई तो फिर कलियुगने कहा हे दीनानाथ ! मुझमें एक गुण और बड़ा लाभदायक है सतयुगमें जो कोई वैकुण्ठके जानेके लिये दशसहस्र वर्ष जप तप संयम करताथा तब उसकी मनोकामना सफल होतीथी, त्रेतामें जब मनुष्य बहुत साधन लगाकर सहस्र वर्षतक अश्वमेध यज्ञ करते थे तब उनका मनोरथ सिद्ध होताथा, द्वापरमें सौवर्षतक दान, व्रत, पूजा, ध्यान भगवान् वासुदेवका करनेसे पूर्ण इच्छा होतीथी. और मेरे राज्यमें जो मनुष्य एक पल मात्रकोभी एकाग्रचित्तकरके सच्चे मनसे परमेश्वरका भजनकरै, वा सच्चे मनसे हृदयमें ध्यान करै, और उनकी कथा वार्ता सुनै वह अपने सर्वत्र कार्यको साध अनेक जन्मके पापोंसे छूट मोक्षका भागी होताहै जब कलियुगमें यह पूरा गुण सुना, तब तो राजा परीक्षित् कलियुगपर बहुत प्रसन्न हुए;

**सूत उवाच ॥ अभ्यर्थितस्तदा तस्मै स्थानानि कलये ददौ ॥ द्यूतं पानं स्त्रियस्सूना यत्राधर्मश्चतुर्विधः ॥ ३७ ॥ पुनश्च याचमानाय जातरूपमदात्प्रभुः ॥ ततोऽनृतं मदं कामं रजो वैरं च पंचमम् ॥ ३८ ॥ अमूनि पञ्च स्थानानि ह्यधर्मप्रभवः कलिः ॥ औत्तरेयेण दत्तानि न्यवसत्तन्निदेशकृत् ॥ ३९ ॥ अथैतानि न सेवेत बुभूषुः पुरुषः क्वचित् ॥ विशेषतो धर्मशीलो राजा लोकपतिर्गुरुः ॥ ४० ॥**

तौ कलियुग हाथ जोड़कर बोला, कि हे पृथ्वीनाथ ! हे दयानिधि ! हे दीनदयालु ! जो आप मुझपर प्रसन्न हो तौ कृपा करके मुझको प्राणदान दीजै. और जिस स्थानपर आपकी आज्ञा मेरे रहनेकी हो मैं वहां निश्चिन्त होकर रहूं, और सदा आपका आज्ञाकारी रहूंगा ॥ ३६ ॥ जब इस प्रकार कलियुगने प्रार्थना करी तब राजा कलियुगके लिये स्थान बताने लगे, जहाँ जुआ होताहो, जहाँ मदिरा बिकताहो, जहां वेश्या रहतीहों और जहां जीवहिंसा होतीहो, यह चार स्थान तुमको दिये तुम इन चारो स्थानोंमें वास करो ॥३७॥ फिर विनती करके कलियुग बोला हे कृपासिन्धो ! मेरा कुटुम्ब बहुतहै इन स्थानोंमें कैसे समायगा, तब राजाने कहा—सोनेमेंभी तुम रहो, इसी प्रकार; झूठ, मद, काम ,रजोगुण, वैर यह पांच स्थान तुमको और दिये राजापरीक्षित्के दिये हुए उन्हीं पांचों स्थानोंपर अधर्मी कलिने अपना वास किया ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ जो पुरुष संसारमें अपनी

वृद्धि चाहै तो इन पांचोंके निकट न जाय, धर्मात्मा राजा, लोकपति, विशेष करके इनका सेवन नहीं करै ॥ ४० ॥ धर्मरूपी वृषके तीन पद, तप शौच दया यह नष्ट होगयेथे इनको अपने धर्मसे अच्छा किया, और पृथ्वीकोभी धैर्य देकर शान्तकिया ॥ ४१ ॥ सो यह राजा परीक्षित् राजाओंके योग्य आसनपर बैठे. जो राजसिंहासन राजा युधिष्ठिर और अर्जुन वनको जाते समय इनको देगयेथे ॥ ४२ ॥ अब वह राजऋषि कौरवोंकी शोभाबढानेवाले महाभागवत चक्रवर्ती, महायशस्वी, हस्तिनापुरमें हैं ॥ ४३ ॥ राजा अभिमन्युके पुत्र राजा परीक्षित्का ऐसा प्रतापहै कि, वह समस्त पृथ्वीका पालन करतेहैं, तबही तुम यज्ञ करतेहो ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां कलिनिग्रहोनाम सप्तदशोऽध्यायः

वृषस्य नष्टांस्त्रीन्पादांस्तपः शौचं दयामिति ॥ प्रतिसंदध आश्वास्य महीं च समवर्धयत् ॥ ४१ ॥ स एष एतर्ह्यध्यास्ते आसनं पार्थिवोचितम् ॥ पितामहेनोपन्यस्तं राज्ञाऽरण्यं विविक्षता ॥ ४२ ॥ आस्तेऽधुना स राजर्षिः कौरवेंद्रः श्रियोल्लसन् ॥ गजाह्वये महाभागश्चक्रवर्ती बृहच्छ्रवाः ॥ ४३ ॥ इत्थंभूतानुभावोऽयमभिमन्युसुतो नृपः ॥ यस्य पालयतः क्षोणीं यूयं सत्राय दीक्षिताः ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भा० महा० प्रथमस्कंधे सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ ७ ॥ सूत उवाच ॥ यो वै द्रौण्यस्त्रविप्लुष्टो न मातुरुदरे मृतः ॥ अनुग्रहाद्भगवतः कृष्णस्याद्भुतकर्मणः ॥ १ ॥ ब्रह्मकोपोत्थिताद्यस्तु तक्षकात्प्राणविप्लवात् ॥ न संमुमोहोरुभयाद्भगवत्यर्पिताशयः ॥ २ ॥ उत्सृज्य सर्वतः संगं विज्ञाताजितसंस्थितिः ॥ वैयासके र्जहौ शिष्यो गंगायां स्वं कलेवरम् ॥ ३ ॥ नोत्तमश्लोकवार्तानां जुषतां तत्कथामृतम् ॥ स्यात्संभ्रमोंतकालेऽपि स्मरतां तत्पदांबुजम् ॥ ४ ॥

॥ १७ ॥ दोहा—अष्टादशअध्यायमें, कियोनृपतिअतिपाप । ताकेबदलेमेंदियो, शृंगीऋषिने शाप ॥ १८ ॥ जो राजा परीक्षित् अश्वत्थामाके ब्रह्मास्त्रसे दग्ध होकर माताके पेटमें नहीं मरे. यह अद्भुतकर्मवाले श्रीकृष्णजीकी ही कृपाथी ॥ १ ॥ ब्राह्मणने क्रोध करके यह शाप दिया कि तुझको तक्षक सांप काटैगा तौभी इस प्राण नाशक महाभयसे मोहित न हुए, और भगवान् वासुदेवके चरण कमलमें ही लवलीन रहे ॥ २ ॥ सबका संग त्याग वैरागले, भगवत्तत्त्व जान व्यासपुत्र श्रीशुकदेव मुनिके समीप श्रीगंगाजीके तटपर तनुत्याग किया ॥ ३ ॥ ऐसे श्रीमद्भागवतकी वार्त्ता सेवन

करनेवाले, उनकी कथा अमृतपान करनेवालोंको श्रीकृष्णचन्द्रके चरण कमल स्मरण करनेवालोंको अन्तकालमेंभी संभ्रम नहीं होता है ॥ ४ ॥
कलियुग प्रविष्ट तो हुआ परन्तु सब स्थानोंमें अभीतक प्रवेश नहीं किया जबतक पृथ्वीनरेश परीक्षित् राज्य करते रहे ॥ ५ ॥ जिस दिनसे जिस
समयसे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दने पृथ्वीको त्यागा, उसी दिनसे यहां अधर्मवर्द्धक कलियुगने सब पृथ्वीपर प्रवेश किया ॥ ६ ॥ राजा
परीक्षित्‌ने कलियुगसे शत्रुता नहीं की भ्रमरवत् सारग्राही हुए, क्योंकि जिस कलियुगमें मानसी पुण्य तो संकल्प मात्र करनेसे सिद्ध होताहै,
और संकल्प करनेसे पाप नहीं होता. कदाचित् करोभी तो उसका फल तत्काल नहीं होता ॥ ७ ॥ जो प्राणी धैर्यसे कार्य करनेवाले हैं उनका

तावत्कलिर्न प्रभवेत्प्रविष्टोपीह सर्वतः ॥ यावदीशो महानुर्व्यामाभिमन्यव एकराट् ॥ ५ ॥ यस्मिन्नहनि यर्ह्येव भग
वानुत्ससर्ज गाम् ॥ तदैवेहानुवृत्तोऽसावधर्मप्रभवः कलिः ॥ ६ ॥ नानुद्वेष्टि कलिं सम्राट् सारंग इव सारभुक् ॥ कुशला
न्याशु सिध्यंति नेतराणि कृतानि यत् ॥ ७ ॥ किं नु बालेषु शूरेण कलिना धीरभीरुणा ॥ अप्रमत्तः प्रमत्तेषु यो वृको
नृषु वर्तते ॥ ८ ॥ उपवर्णितमेतद्वः पुण्यं पारीक्षितं मया ॥ वासुदेवकथोपेतमाख्यानं यदपृच्छत ॥ ९ ॥ यायाः कथा
भगवतः कथनीयोरुकर्मणः ॥ गुणकर्माश्रयाः पुंभिः संसेव्यास्ता बुभूषुभिः ॥ १० ॥ ऋषय ऊचुः ॥ सूत जीव समाः
सौम्य शाश्वतीर्विशदं यशः ॥ यस्त्वं शंससि कृष्णस्य मर्त्यानाममृतं हि नः ॥ ११ ॥ कर्मण्यस्मिन्ननाश्वासे धूमधूम्रा
त्मनां भवान् ॥ आपाययति गोविंदपादपद्मासवं मधु ॥ १२ ॥

अधर्मी कलियुग क्या कर सक्ता है, मदान्ध मनुष्योंमें कलियुग शीघ्र प्रवेश करै है जैसे बालकोंमें भेडिया आताहै और शूरमाओंके निकट
नहीं आता ॥ ८ ॥ पुण्यरूप परीक्षित्‌का आख्यान हमने आपके सामने वर्णन किया. भगवान् वासुदेवकी कथा वार्ता जिसमें होय ऐसा
आख्यान कोई और बूझो ॥ ९ ॥ कथनयोग्य श्रीकृष्णचन्द्रके कर्म हैं उन भगवान् वासुदेवकी जो जो कथा गुण कर्म आश्रयहैं वह मनुष्य संसारमें
सुखकी इच्छा करनेवालोको सदा सेवने योग्यहैं ॥ १० ॥ सब ऋषि बोले कि हे सूत ! हे सौम्य ! सहस्र वर्षकी तुम्हारी आयु हो, बहुत दिनोंतक
संसारमें तुम्हारा यश रहै, जो तुम श्रीकृष्णचन्द्रके चारित्र मनुष्योंको अमृतके तुल्य पान करातेहो ॥ ११ ॥ अविश्वासवाले इस कर्मरूपी

धुयेंसे धुंधरी आत्मा हमारी होगई, सो आप मनुष्योंको अमृतरूपी श्रीकृष्णके चरणारविन्दोंका मधुपान कराओ ॥ १२ ॥ भगवतके भक्तोंके संग करनेवालोंको एक लव मात्रके सत्संगकी समता स्वर्ग नहीं कर सक्ता, न मुक्तिका आशीर्वाद उन्हें देसक्ते हैं ॥ १३ ॥ महात्माओंके एकान्त ध्यान उनकी कथामें कौन रसवेत्ता तृप्त होताहै ? कोई नहीं. निर्गुणी ईश्वरके गुणोंका अन्त योगेश्वर, शिव, ब्रह्मादिक नहीं जान सक्ते ॥ १४ ॥ हे विद्वज्जन ! हरिके उदार विशुद्ध चरित्र सुननेवाले लोगोंसे भगवत्प्रधान आप विस्तारपूर्वक वर्णन करो ॥ १५ ॥ महाभागवत मोक्षके जाननेमें चतुर बुद्धिमान्

तुलयाम लवेनापि न स्वर्गं नापुनर्भवम् ॥ भगवत्संगिसंगस्य मर्त्यानां किमुताशिषः ॥ १३ ॥ को नाम तृप्येद्रसवित्कथाया महत्तमैकांतपरायणस्य ॥ नांतं गुणानामगुणस्य जग्मुर्योगेश्वरा ये भवपाद्ममुख्याः ॥ १४ ॥ तन्नो भवान्वै भगवत्प्रधानो महत्तमैकांतपरायणस्य ॥ हरेरुदाराचरितं विशुद्धं शुश्रूषतां नो वितनोतु विद्वन् ॥ १५ ॥ स वै महाभागवतः परीक्षिद्येना ऽपवर्गाख्यमदभ्रबुद्धिः ॥ ज्ञानेन वैय्यासकिशब्दितेन भेजे खगेंद्रध्वजपादमूलम् ॥ १६ ॥ तन्नः परं पुण्यमसंवृतार्थमाख्या नमत्यद्भुतयोगनिष्ठम् ॥ आख्याह्यनंताचरितोपपन्नं पारीक्षितं भागवताभिरामम् ॥ १७ ॥ सूत उवाच ॥ अहो वयं जन्मभृतोऽद्य हास्मद्वृद्धानुवृत्त्याऽपि विलोमजाताः ॥ दौष्कुल्यमाधिं विधुनोति शीघ्रं महत्तमानामभिधानयोगः ॥ १८ ॥ कुतः पुनर्गृणतो नाम तस्य महत्तमैकांतपरायणस्य ॥ योऽनंतशक्तिर्भगवाननंतो महद्गुणत्वाद्यमनंतमाहुः ॥ १९ ॥

राजा परीक्षित्, व्यासपुत्र शुकाचार्यके कहेहुए ज्ञानसे गरुडध्वज श्रीहरिके चरणोंके समीपको प्राप्तहुए ॥ १६ ॥ अतिश्रेष्ठ, पुण्यदायक, जिसमें सुगम अर्थ, अति अद्भुत, योगागम्य, अनन्त चरित्र युक्त, परीक्षित्की जिसमें कथान्क, भागवतोंको आनन्ददायक बहुत बड़ा आख्यान हमसे कहो ॥ १७ ॥ सूतजी बोले, कि हे ऋषियो ! बड़े आनन्दकी बात है कि विलोममें हमारा जन्म है तो भी वृद्धोंकी सेवासे हमारा जन्म सफल हुआ और महात्माओंका सत्संग कुलके जन्मकी जो मानसी पीड़ा है उसको शीघ्र नाश करताहै ॥ १८ ॥ महात्माओंका एकान्तमें चिन्तवन योग्य

श्रीनारायणका नाम लेना सब पापोंसे छुड़ाता है, अनन्तशक्ति भगवान् अनंत महागुणवान् होनेसे अनंत कहाते हैं ॥ १९ ॥ बस इतनाही कहना पूर्ण है कि, गुणोंमें जिनकी समान कोई नहीं, लक्ष्मीकी जिनको इच्छा नहीं, ऐसे परमात्माके चरणोंकी रेणुओंको लक्ष्मी दिन राति सेवन करती है और ब्रह्मादिककी प्रार्थनाको भी त्याग देतीहै ॥ २० ॥ जिनके चरणनखका प्रक्षालन गंगाजी ब्रह्माजीसे धोयाहुआ जल सबको पवित्र करताहै ऐसे सर्वसामर्थ्यवान् भगवान् वासुदेवसे अधिक और भगवत्पदार्थ लोकमें कौनहै अर्थात् कोई नहींहै ॥ २१ ॥ जहां अनुरागी धीर देहादि कोंमें सबका संग त्यागकर परमहंसोंका आश्रम जो सबके पीछेकाहै उसको जाते हैं. जिसमें कोई हिंसा नहींहै उपशांति आदि अपना धर्म उसमें है

एतावताऽलं ननु सूचितेन गुणैरसाम्यानतिशायनस्य ॥ हित्वेतरान्प्रार्थयतो विभूतिर्यस्यांघ्रिरेणुं जुषतेऽनभीप्सोः ॥२०॥ अथापि यत्पादनखावसृष्टं जगद्विरिंचोपहृतार्हणांभः ॥ सेशं पुनात्यन्यतमो मुकुंदात्को नाम लोके भगवत्पदार्थः॥२१॥ यत्रानुरक्ताः सहसैव धीरा व्यपोह्य देहादिषु संगमूढम्॥व्रजंति यत्पारमहंस्यमंत्यं यस्मिन्नहिंसोपशमः स्वधर्मः ॥ २२॥ अहं हि पृष्टोऽर्यमणो भवद्भिराचक्ष आत्मावगमोऽत्र यावान् ॥ नभः पतंत्यात्मसमं पतत्रिणस्तथा समं विष्णुगतिं विपश्चितः ॥ २३ ॥ एकदा धनुरुद्यम्य विचरन्मृगयां वने ॥ मृगाननुगतः श्रांतः क्षुधितस्तृषितो भृशम् ॥ २४ ॥ जलाशयमचक्षाणः प्रविवेश तमाश्रमम् ॥ ददर्श मुनिमासीनं शांतं मीलितलोचनम् ॥ २५ ॥ प्रतिरुद्धेंद्रियप्राणमनोबुद्धिमुपारतम् ॥ स्थानत्रयात्परं प्राप्तं ब्रह्मभूतमविक्रियम् ॥ २६ ॥

॥ २२ ॥ हे सूर्यसमान ! हे त्रयीमूर्ति ! आपने जो हमसे बूझा है सो जितना मुझको ज्ञानहै उतना हम आपसे कहैंगे जैसे पक्षी लोग अपनी शक्तिके अनुसार आकाशमें उड़ैहैं, उसीभाँति विष्णु नारायणकी लीलाको अपनी बुद्धिके अनुसार विद्वान् लोक कहतेहैं ॥ २३ ॥ एक दिन राजा परीक्षित् धनुष बाण लेकर वनमें आखेट खेलनेको गये, मृगोंके पीछे दौड़नेसे भूख प्यासके मारे अत्यन्त व्याकुल हो ॥ २४ ॥ जलाशय ढूँढ़ते ढूँढ़ते एक आश्रममें प्रवेश किया, वहां एक ऋषीश्वर शान्तस्वरूप नेत्र मूँदे बैठे देखे ॥ २५ ॥ प्राण, मन, बुद्धि, इन्द्रियें, सब जीते, सबसे उपराम हुए, तीनों अवस्थासे

तुरीया अवस्थाको प्राप्त हुए, क्रियारहित, ब्रह्मभूत, ब्रह्मरूप हो रहेथे ॥ २६ ॥ जटा सब शरीरपर बिखर रहीं रुरुनामक मृगके चर्मके ऊपर बैठे. जिनको देहका कुछ अनुसंधान नहीं, उन शमीक मुनिसे भूख प्यासका मारा शुष्ककण्ठ राजा बोला ॥ २७ ॥ "मैं पियासाहूं" जब ऋषिने, तृण, भूमि, अर्घ्य, मीठे वचनोसे राजाका सत्कार नहीं किया, तब राजाने अपने मनमें समझा कि इसको अपने तपका घमण्ड है. इसलिये इसने मेरी अवज्ञा करी, यह समझ राजाके मनमें क्रोध उत्पन्न हुआ ॥ २८ ॥ हे ब्रह्मन्! ऐसा कभी नहीं हुआ जो राजा भूख प्याससे व्याकुल हो ब्राह्मणों

विप्रकीर्णजटाच्छन्नं रौरवेणाजिनेन च ॥ विशुष्यत्तालुरुदकं तथाभूतमयाचत ॥ २७ ॥ अलब्धतृणभूम्यादिरसंप्राप्ताऽर्घसूनृतः ॥ अवज्ञातमिवात्मानं मन्यमानश्चुकोप ह ॥ २८ ॥ अभूतपूर्वः सहसा क्षुत्तृडभ्यामर्दितात्मनः ॥ ब्राह्मणं प्रत्यभूद्ब्रह्मन्मत्सरो मन्युरेव च ॥ २९ ॥ स तु ब्रह्मऋषेरंसे गतासुमुरगं रुषा ॥ विनिर्गच्छन्धनुष्कोट्या निधाय पुरमागमत् ॥ ३० ॥ एष किं निभृताशेषकरणो मीलितेक्षणः ॥ मृषा समाधिराहोस्वित् किं नः स्यात्क्षत्रबंधुभिः ॥ ३१ ॥ तस्य पुत्रोऽतितेजस्वी विहरन्बालकोऽर्भकैः ॥ राज्ञाऽघं प्रापितं तातं श्रुत्वा तत्रेदमब्रवीत् ॥ ३२ ॥

पर क्रोध और मत्सरता की हो ॥ २९ ॥ यह विचारकर राजा परीक्षित उस ब्रह्मऋषिके कण्ठमें मरा हुआ सर्प क्रोध करके धनुषके अग्रभागसे डालदिया और अपने नगरको चला आया "अरु मार्गमे मनही मन यह कहता जाताथा" ❁ ॥ ३० ॥ सब इन्द्रियोको रोके नेत्र मूंदे झूंठी समाधि लगाये इसने अपने मनमें यह समझा होगा कि क्षत्रिय लोग हमारा क्या करैंगे ? ॥ ३१ ॥ उनका अतितेजस्वी बालकपुत्र बालकोंके

* शका–राजा परीक्षित तो बडा बुद्धिमान्था फिर उसकी बुद्धि भ्रष्ट क्यो होगई ? जो नीचपनसे राजा परीक्षितने मराहुआ साँप उठाकर मुनिके गले में डालदिया, यह क्या कौतुक किया? ऐसा काम तो कोई उन्मत्तभी नहीं करता जो कदापि ऐसा मान लियाजाय कि परीक्षितकी बुद्धि कलियुगने भ्रष्ट करदी तोभी शोभा नहीं होती, क्योंकि कलियुगको राजा परीक्षितने रहनेके लिये स्थान दिया, तब कलियुगसे राजा परीक्षितने कहा कि हमारे राज्यमें तू अपना पराक्रम मत करना, इसप्रकार राजाका और कलियुगका वचन हुआ था, सो कलियुगने तुरन्तही अपने वचन को छोड दिया ?

उत्तर–राजा परीक्षित सात वर्षका बालकथा, तब बालकोका खेल खेलते खेलते पाण्डवोंकी सभामें गया, वहाँ पावक मुनि बैठेथे उनको सूतके सर्पसे डरादिया, तब सभामें पावकमुनि जो विराजमानथे उन्होंने परीक्षितको शाप देदिया और कहा कि, पाण्डवोके देखते देखते हे दुष्ट बालक ! हमको सर्पसे डराता है इसलिये तेरी मृत्युभी सर्पसे होगी, उस मुनिके शापसे राजाकी बुद्धि भ्रष्ट होगईथी, तब ऐसा बडा पाप राजा परीक्षितने किया ॥

संग खेलता था, वहां किसी लडकेने आकर कहा, हे बन्धो ! आज तुम्हारे पिताके गलेमें राजा परीक्षित मरा हुआ साँप डाल गये हैं. यह बात सुन शृंगीऋषि कहने लगा ॥ ३२ ॥ बडा अधर्म है, कि पालक, पुष्ट, दास, द्वारपालक, राजाओंको अपने स्वामीमें अपराध करना नहीं चाहिये, जैसे काक, श्वान करते हैं ॥ ३३ ॥क्षत्रियोंको ब्राह्मणोंने द्वारपालक किया है. सो द्वारवासी घरमें जाकर उसी पात्रमें कैसे भोजन करने योग्य है ॥ ३४ ॥ पाखण्डियोंके शिक्षक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र पृथ्वीसे चले गये, सो मैं धर्मके सेतु तोड़नेवालोंको आज भली भांति शिक्षा करता हूं, तुम सब मेरा पुरुषार्थ देखो ॥३५॥ यह कह शृंगीऋषि क्रोधसे लाल नेत्रकर अपने समान बालकोंके सन्मुख कौशिकी नदीका जल हाथमें लेकर राजाके ऊपर

अहो अधर्मः पालानां पीव्नां बलिभुजामिव ॥ स्वामिन्यघं यद्दासानां द्वारपानां शुनामिव ॥ ३३ ॥ ब्राह्मणैः क्षत्रबंधुर्हि द्वारपालो निरूपितः ॥ स कथं तद्गृहे द्वाःस्थः सभांडं भोक्तुमर्हति ॥ ३४ ॥ कृष्णे गते भगवति शास्तर्युत्पथगामिनाम् ॥ तद्भिन्नसेतूनद्याहं शास्मि पश्यत मे बलम् ॥ ३५ ॥ इत्युक्त्वा रोषताम्राक्षो वयस्यानृषिबालकान् ॥ कौशिक्याऽप उपस्पृश्य वाग्वज्रं विससर्ज ह ॥ ३६ ॥ इति लंघितमर्यादं तक्षकः सप्तमेऽहनि ॥ दंक्ष्यति स्म कुलांगारं चोदितो मे ततद्रुहम् ॥ ३७ ॥ ततोऽभ्येत्याऽऽश्रमं बालो गले सर्पकलेवरम् ॥ पितरं वीक्ष्य दुःखार्तो मुक्तकंठो रुरोद ह ॥ ३८ ॥ स वा आंगिरसो ब्रह्मञ्छ्रुत्वा सुतविलापनम् ॥ उन्मील्य शनकैर्नेत्रे दृष्ट्वा स्वांसे मृतोरगम् ॥ ३९ ॥ विसृज्य पुत्रं पप्रच्छ वत्स कस्माद्धि रोदिषि ॥ केन वा ते प्रतिकृतमित्युक्तः स न्यवेदयत् ॥ ४० ॥ निशम्य शप्तमतदर्हं नरेंद्रं स ब्राह्मणो नाऽऽत्मजमभ्यनंदत ॥ अहो बतांहो महदद्य ते कृतं स्वल्पीयसि द्रोह उरुर्दमो धृतः ॥ ४१ ॥

वाग्वज्र छोड़ा ॥३६॥ आजसे सातवेंदिन मर्यादानाशक कुलमें अंगाररूप मेरा भेजा तक्षकसर्प मेरे द्रोहीको काटै ॥३७॥ पीछे आश्रमपर आनकर अपने पिताके गलेमें सर्प पड़ा देख बहुत दुःखी हुआ और धाड़े मार मारकर रोने लगा ॥ ३८ ॥ हे ब्रह्मन् ! उस अंगिरागोत्री शमीकऋषिने पुत्रका विलाप सुन, साधारणसे नेत्र खोलकर अपने कण्ठमें मरा सांप देखा ॥ ३९ ॥ उसको निकाल पुत्रसे बोले, हे पुत्र ! क्यों रोता है ? किसने तेरा अनादर किया ? यह बात पिताके मुखसे सुन, उसने सब वृत्तान्त कह सुनाया ॥४०॥ यह बात सुन शमीकऋषि घबराकर बोले. "अरे बेटा ! तैंने

यह क्या किया? जो राजा परीक्षित शापके योग्य नहीं थे उनको तैंने विना समझे शाप दिया, अरे पुत्र! यह अच्छा नहीं हुआ" बडे खेदकी बात है कि थोडे अपराध करनेपर द्रोहसे ऐसा कठिन दण्ड दिया ॥ ४१ ॥ हे मूर्ख! राजा परीक्षित मनुष्योंके समान नहीं हैं, उनका पराजय करना योग्य नहीं है. जिनके महातेजसे प्रजा रक्षित हो भयरहित सदा सुख भोगती है ॥४२॥ श्रीभगवतका स्वरूप राजा प्रजाकी रक्षा न करै तो यह लोक चोरोंके बढ़नेसे नष्ट होजाय. मेढ़ोंके समूहकी भाँति ॥ ४३ ॥ जब राजा नष्ट हो जायगा तो उनका धनभी लूट जायगा. इस पापसे हमारा सब वंश पाप भोगेगा, परस्पर मरैंगे, मारैंगे, शापदेंगे, वहुत चोर लुटेरे बढ़कर, पशु, स्त्री, इत्यादि अनेक पदार्थ हरे जायँगे ॥ ४४ ॥ तब सदाचार, धर्म, वेदोक्त

**न वै नृभिर्नरदेवं पराख्यं संमातुमर्हस्यविपक्वबुद्धे ॥ यत्तेजसा दुर्विषहेण गुप्ता विंदंति भद्राण्यकुतोभयाः प्रजाः ॥ ४२ ॥ अलक्ष्यमाणे नरदेवनाम्नि रथांगपाणावयमंग लोकः ॥ तदा हि चौरप्रचुरो विनंक्ष्यत्यरक्ष्यमाणोऽविवरूथवत्क्षणात् ॥ ॥ ४३ ॥ तदद्य नः पापमुपैत्य नन्वयं यन्नष्टनाथस्य वसोर्विलुंपकात् ॥ परस्परं घ्नंति शपंति वृंजते पशून्स्त्रियोऽर्थान्पुरुदस्यवो जनाः ॥ ४४ ॥ तदार्यधर्मश्च विलीयते नृणां वर्णाश्रमाचारयुतस्त्रयीमयः ॥ ततोऽर्थकामाभिनिवेशितात्मनां शुनां कपीनामिव वर्णसंकरः ॥ ४५ ॥ धर्मपालो नरपतिः स तु सम्राड् बृहच्छ्रवाः ॥ साक्षान्महाभागवतो राजर्षिर्हयमेधयाट् ॥ क्षुत्तृट्श्रमयुतो दीनो नैवाऽस्मच्छापमर्हति ॥ ४६ ॥ अपापेषु स्वभृत्येषु बालेनाऽपक्वबुद्धिना ॥ पापं कृतं तद्भगवान्सर्वात्मा क्षंतुमर्हति ॥ ४७ ॥**

वर्णाश्रम, आचार, सब मनुष्योंके लीन हो जायँगे अर्थ कामकी अभिलाषा करनेवाले, वानर, श्वान पशुओंकी नाईं सब वर्णसंकर होजायँगे ॥४५॥ हे पुत्र! धर्मकी रक्षा करनेवाला नरपति साक्षात् महायशस्वी, राजर्षि, अश्वमेधकारी, राजा परीक्षित है ॥ क्षुधा, तृषा, परिश्रमसहित, अपने स्थानपर आया और हमारे यहां आकर उलटा शापित हुआ, क्या वह शापके योग्य था? ॥ ४६ ॥ यह बात शमीक ऋषिने अपने पुत्र शृंगीऋषिसे कही फिर परमात्माका ध्यान करके यह प्रार्थना की कि हे नाथ! मेरे पापरहित अज्ञान बालक सेवकसे बड़ा अपराध हुआ. इस अज्ञान बालकका

दोप क्षमा करो॥४७॥तिरस्कृत, वंचित, शापित, अवमानित, ताड़ित, भगवानके भक्त अपने अपराध करनेवालेको शाप नहीं देते॥४८॥ पुत्रके अपराधसे महामुनि अत्यन्त दुःखी हुए. परन्तु राजाने जो अपराध किया उसपर कुछ ध्यान नहीं दिया॥४९॥ बाहुल्य करके लोकमें परकार्यके साधक ब्राह्मणोंको दुःख सुख कुछ नहीं व्यापता न उनको कोई व्यथा होय, न वह प्रसन्न होंय.क्योंकि वह गुणोंसे सर्व व्यापक ईश्वरके समान आप हो जाते हैं. ❀॥५०॥ इति श्रीभा. महा. प्रथमस्कन्धे भा. टी. यां विप्रशापवर्णनो नामाष्टादशोऽध्यायः॥१८॥ दोहा—वरणों कथाविशेपसव, यथा शाप इतिहास॥

तिरस्कृता विप्रलब्धाः शप्ताः क्षिप्ता हता अपि ॥ नास्य तत्प्रतिकुर्वंति तद्भक्ताः प्रभवोऽपि हि ॥ ४८ ॥ इति पुत्रकृताघेन सोऽनुतप्तो महामुनिः॥ स्वयं विप्रकृतो राज्ञा नैवाऽघं तदचिंतयत् ॥४९॥ प्रायशः साधवो लोके परैर्द्वंद्वेषु योजिताः॥ न व्यथंति न हृष्यंति यत आत्माऽगुणाश्रयः ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणे प्रथमस्कंधेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥
सूत उवाच ॥ महीपतिस्त्वथ तत्कर्म गर्ह्यं विचिंतयन्नात्मकृतं सुदुर्मनाः ॥ अहो मया नीचमनार्यवत्कृतं निरागसि ब्रह्मणि गूढतेजसि ॥ १ ॥

राजकाज तज नृपतिज्यो,कीन्ह गंगतटवास॥१९॥ सूतजी बोले कि हे शौनक मुनि! राजा परीक्षितने अपने आप जो निंदित कर्म किया उसका चिन्तवन कर अपने मनमें बहुत दुःखी होकर कहने लगे, कि मैंने बिना अपराध ब्राह्मणको सताया जिनका तेज छिपाहुआ निरपराधी ब्राह्मणपर महानीच

* "फिर शमीकऋपिने सोचा कि जो कुछ होनाथा सो हुआ परन्तु राजाको यह वृत्तान्त अवश्य कहला भेजना चाहिये, जिससे वह अपनी मोक्षका उपाय करले, यह बात सुनकर जगत्के लोग तो शृंगी ऋपिको दूपण देहींगे परन्तु ऐसे धर्मात्मा राजाको यह बात अवश्य जतादेनी चाहिये" यह विचार शमीकमुनिने एक अपने शिष्यसे कहा तू राजा परीक्षितके पास जाकर हमारी ओरसे आशीर्वाद देकर यह कहना कि, शृगीने तुमको शाप दियाहै कि सापके काटनेसे तुम्हारी अकालमृत्यु होगी,सो तुम सावधान होकर अपनी मोक्षका यत्न करो इतनी कथा कह सूतजी बोले, कि हे ब्रह्मन्! देखो जो राजा परीक्षित अश्वत्थामाके अस्त्रसे बचा जिसने धर्मकी और वरणीकी रक्षाकर कलिकालको अपने वशमे किया, वही राजा परीक्षित एक ब्राह्मणके बालकके शापसे सर्पके मुखमे गया और किसीसे उसकी रक्षा न हुई ऐसा तेज और महा घोर क्रोध ब्राह्मणोंका है ॥ ५१ ॥

कर्म अपनी मूर्खतासे मैंने किया ॥१॥ निश्चयहै कि मैंने ईश्वरके भक्त महात्माकी * अवज्ञा करीहै इसलिये थोड़े दिनोंमें अत्यन्त दुःख शीघ्र इस पापके प्रायश्चित्तके लिये मुझकोहो, मेरी यह इच्छाहै, क्योंकि अपने आप फिर ऐसा पाप मैं न करूं ॥२॥ राज्य, सेना, ऋद्धि, कोष, अत्यन्त कुपित ब्राह्मणके कुलसे उठी आग क्षणमात्रमें सबको भस्म करदे. जो मुझ अमंगलीककी ऐसी पापी बुद्धि, ब्राह्मण, गो, देवतामें फिर कभी न होय॥३॥ ऐसे चिंतवन करही रहेथे, उसी समय शमीकमुनिके भेजेहुए एक शिष्यने आकर कहा, कि हे राजन्, शमीकमुनिके पुत्र शृंगीऋषिने आपको यह शाप दियाहै; कि आजसे सातवें दिन तक्षक सांप राजाको डसैगा जिससे मृत्यु होजायगी, यह सुन राजाने तक्षकाग्निको बहुत उत्तम माना, क्योंकि

ध्रुवं ततो मे कृतदेवहेलनाद्दुरत्ययं व्यसनं नातिदीर्घात् ॥ तदस्तु कामं त्वघनिष्कृताय मे यथा न कुर्यां पुनरेवमद्धा ॥
॥ २ ॥ अद्यैव राज्यं बलमृद्धकोशं प्रकोपितब्रह्मकुलानलो मे॥ दहत्वभद्रस्य पुनर्न मेऽभूत्पापीयसी धीर्द्विजदेवगोभ्यः॥
॥ ३ ॥ स चिंतयन्नित्थमथाशृणोद्यथा मुनेः सुतोक्तो निर्ऋतिस्तक्षकाख्यः ॥ स साधु मेने न चिरेण तक्षकानलं प्रसक्तस्य
विरक्तिकारणम् ॥ ४ ॥ अथो विहायेममसुं च लोकं विमर्शितो हेयतया पुरस्तात् ॥ कृष्णांघ्रिसेवामधिमन्यमान उपा
विशत्प्रायममर्त्यनद्याम् ॥ ५ ॥ या वै लसच्छ्रीतुलसीविमिश्रकृष्णांघ्रिरेण्वभ्यधिकांबुनेत्री ॥ पुनाति लोकानुभयत्र
सेशान्कस्तां न सेवेत मरिष्यमाणः ॥ ६ ॥

विषयासक्तोंको यह विरक्तताका कारण है॥४॥राज्य और देह दोनों पहिलेही त्यागनेके योग्य हैं, और यह अधिकता है कि श्रीकृष्णचंद्रके चरणारविन्दोंकी सेवा करूंगा यह विचार श्रीगंगाजीके तट जानेकी इच्छा करी॥५॥तुलसीमिश्रित श्रीकृष्णके चरणोंकी रेणुसे अत्यन्त शोभित, अधिक पवित्र निर्मल जल बहानेवाली गंगाजी दोनों लोकोंको ईशसहित सबको पवित्र करे हैं, ऐसी गंगाको जिसकी मृत्यु निकट आईहो अवश्य सेवन करै. "परन्तु राजाके मनमें इस बातका बड़ा खेदथा कि इस अन्यायके वदले ऋषिने मुझको तुरन्त दंड नहीं दिया जो तुरन्त प्राण छूट जाते तौ सात दिनतक

* कवित्त–सर्व अगभग होत, गुरकी जो निन्दाकरै, नरकमाहिं वासहोत, नारीके चुरायेसे । अन्धे और लूलेहोत, जीवनके हिंसकजे, ज्ञान बुद्धि नष्ट होत, नीचधान्यखायेमे ॥ कुष्ठी और मूकहोत, मुनिनको सतावैंजो, नरकमाहिंवासहोत, परनिंदा गायेसे । विप्रके पूजनसे, यशहोतगालि ग्राम, वशको विनाशहोत, विप्रके सतायेसे ॥ १ ॥

इस पापी शरीरके रखनेका क्या अभिप्रायथा. अब मुझको उचित है कि सात दिन तो मेरे मरनेकेहैं इस अन्यायी शरीरको यही दण्डहै कि अन्नपानी नदूं क्योंकि जिस देहसे परमेश्वरका भजन और भक्ति नहो वह देह किसी कामका नहीं, अब सब माया, मोह, स्त्री, पुत्र, धन, धाम त्याग परमात्माके ध्यानमें लय होना चाहिये. इतनी अवस्था हमारी संसारके माया मोहमें वृथा नष्ट हुई और तौभी यह पापी मन विरक्त न हुआ और जब मैं सातवें दिन मरजाऊंगा तब यह राज्य और धन धराही रहैगा. इसलिये मुझको उचित है कि मैं पहिलेही इन सबका माया मोह त्यागदूं और श्रीगंगाजीके निकट जाऊं जो तीनोंलोकोंका निस्तारा करतीहै सातदिन वहीं बैठकर वैकुण्ठनाथका भजन करूं तो मोक्षहो. क्योंकि संसारीमें जो जन्मलेगा वह अवश्य मरैगा ब्रह्मादिक देवताभी अमर नहीं रहते. इस संसारमें जो कोई जैसा कर्म करता है वैसा फल भोगता है और चौरासी लक्ष योनिमें भ्रमता फिरता है सो इस सात दिनमें अब कोई ऐसा उपाय करूं जिसमें आवागमनके फन्देसे मुक्ति पाऊं, यह बात विचार सर्व नगर

इति व्यवच्छिद्य स पांडवेयः प्रायोपवेशं प्रति विष्णुपद्याम् ॥ दध्यौ मुकुंदांघ्रिमनन्यभावो मुनिव्रतो मुक्तसमस्तसंगः ॥
॥७॥ तत्रोपजग्मुर्भुवनं पुनाना महानुभावा मुनयः सशिष्याः॥ प्रायेण तीर्थाभिगमापदेशैः स्वयं हि तीर्थानि पुनंति संतः
॥८॥ अत्रिर्वसिष्ठश्च्यवनः शरद्वानरिष्टनेमिर्भृगुरंगिराश्च ॥ पराशरो गाधिसुतोऽथ राम उतथ्य इंद्रप्रमदेध्मबाहौ ॥ ९ ॥

निवासियोंको बुलाय जनमेजय नामक अपने बड़े पुत्रको जिसकी चौदह वर्षकी अवस्थाथी राज्यसिंहासनका अधिकारी किया और सब राजकाजका भार मंत्री और प्रधानोंको सौपकर जनमेजयसे कहा—हे पुत्र ! गो, ब्राह्मण, साधु, संतकी रक्षा करना, और प्रजाको पुत्रकी समान पालना, किसीपर अन्याय न करना, यह कह राजाने अपना मन विरक्तकर भूषण वस्त्र तनुसे उतार रानियोंको समझाया कि, स्त्रियोंका धर्म यही है कि जिस बातमें उसके पतिकी पति रहै वह काम करना चाहिये.पतिके धर्ममें विघ्न नहीं डालै.परमेश्वर जनमेजयादि पुत्रोंको जीता रक्खें,तुमको सर्व प्रकारका सुख है,इस भांति सबको धैर्य दिया. हे शौनकमुनि ! सो पाण्डुनन्दन यह निश्चय कर अनशनव्रत ले गंगातीर जाय सब भाव हरिमें कर मौनव्रतधार सब संग त्याग भगवानके चरणोंका ध्यान करने लगे ॥ ६ ॥ ७ ॥ सर्वत्र भुवनके पवित्रकर्त्ता महा अनुभव ज्ञानी शिष्यों सहित बहुतसे तीर्थयात्राके मिषसे आप सर्व तीर्थोंको पवित्र करनेवाले ब्राह्मण मनन शील मुनि आने लगे॥८॥अत्रि,वसिष्ट,च्यवन,शरद्वान,अरिष्टनेमि,भृगु,अंगिरा, पराशर,

विश्वामित्र, परशुराम, उतथ्य, इन्द्रप्रमद, इध्मबाहु, ॥९॥ मेधातिथि, देवल, आर्ष्टिषेण, भरद्वाज, गौतम, पिप्पलाद, मैत्रेय, और्व, कवष, अगस्त्य, द्वैपायन, भगवत अवतार श्रीनारद ॥१०॥ और देवर्षि, ब्रह्मऋषियोंमें श्रेष्ठ, राजर्षिवर्य, अरुणादिक नाना ऋषिवर्य आये ॥११॥ जब आनन्दपूर्वक सब बैठगये तब राजाने सबको प्रणाम किया. एकान्तचित्त कुशासनपर बैठे, हात जोड़कर जो अपनी करनेकी इच्छाथी सो कही ॥ १२ ॥ फिर बोले, कि बड़े आश्चर्यकी बात है कि शीलवान् महात्माओंने मेरे ऊपर बड़ा अनुग्रह किया, इसकारण मैं राजाओंमें धन्य हूं, क्योंकि ब्राह्मणोंके चरणामृतने

मेधातिथिर्देवल आर्ष्टिषेणो भारद्वाजो गौतमः पिप्पलादः ॥ मैत्रेय और्वः कवषः कुंभयोनिर्द्वैपायनो भगवान्नारदश्च ॥
॥ १० ॥ अन्ये च देवर्षिब्रह्मर्षिवर्या राजर्षिवर्या अरुणादयश्च ॥ नानार्षेयप्रवरान्समेतानभ्यर्च्य राजा शिरसा ववंदे ॥
॥ ११ ॥ सुखोपविष्टेष्वथ तेषु भूयः कृतप्रणामः स्वचिकीर्षितं यत् ॥ विज्ञापयामास विविक्तचेता उपस्थितोऽग्रेऽभिगृहीतपाणिः ॥ १२ ॥ परीक्षिदुवाच ॥ अहो वयं धन्यतमा नृपाणां महत्तमानुग्रहणीयशीलाः ॥ राज्ञां कुलं ब्राह्मणपादशौचाद्दूराद्विसृष्टं बत गर्ह्यकर्म ॥ १३ ॥ तस्यैव मेऽघस्य परावरेशो व्यासक्तचित्तस्य गृहेष्वभीक्ष्णम् ॥ निर्वेदमूलो द्विजशापरूपो यत्र प्रसक्तो भयमाशु धत्ते ॥ १४ ॥ तं मोपयातं प्रतियंतु विप्रा गंगा च देवी धृतचित्तमीशे ॥ द्विजोपसृष्टः कुहकस्तक्षको वा दशत्वलं गायत विष्णुगाथाः ॥ १५ ॥ पुनश्च भूयाद्भगवत्यनंते रतिः प्रसंगश्च तदाश्रयेषु ॥ महत्सु यां यामुपयामि सृष्टिं मैत्र्यस्तु सर्वत्र नमो द्विजेभ्यः ॥ १६ ॥

राजाओंका कुल दूरसे त्यागाहै और एक मुझसे यह निंदित कर्म होगया ॥ १३ ॥ घरमें बारंबार आसक्तचित्त मुझ पापीको ज्ञानदायक पर अवरोंमें ईश्वरही ब्राह्मण शाप रूप होगये जिससे मुझे शीघ्र भय होताहै ॥ १४ ॥ हे मुनीश्वरो ! मैं आपकी शरणागत हूं यह जानो कि परमेश्वरको और गंगाजीको चित्तमें धारण करलिया, विप्रके शापसे कपटी तक्षकके काटनेका मुझे भय नहीं; आप श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी कथा गाइये ॥ १५ ॥ जिससे अनन्त भगवान्में मेरी प्रीति अधिक होय, और उनके आश्रयी महात्मा ब्राह्मणोंमें मेरी मैत्री होय और जहां जहां मेरा जन्म होय, तहां

तहां सबको नमस्कार होय,और ब्राह्मणोंकी शरणमें रहूँ ॥ १६॥ राजा परीक्षित् ऐसे निश्चयकर पूर्वके मूल कुशाके आसनपर महाधीर उत्तरकी ओरको मुखकर समुद्रकी स्त्री गंगाजीके दक्षिणकी ओर बैठे, और जनमेजयको सब राज्यका भार पहिले ही सौंप गयेथे ॥ १७ ॥ जब वह नरदेव अन्न जल त्याग एकाग्रचित्त बैठे तब देवताओंके समूहके समूह स्वर्गमें प्रशंसा करकर दुन्दुभी बजाय बजाय वारंवार भूमिमें पुष्पोंकी वर्षा करने लगे ॥ १८ ॥ जो महाऋषि आयेथे वह सब प्रशंसा और बडाई करने लगे जिनका प्रजाके अनुग्रहके अर्थ शील सार है वह मुनि उत्तमश्लोकके सुन्दर गुण वर्णन करनेलगे ॥ १९ ॥ हे राजर्पिवर्य ! श्रीकृष्णके अनुवर्ती आपमें यह कुछ विचित्र बात नहीं है, क्योंकि भगवत्के समीपकी चाहनावाले

इति स्म राजाऽध्यवसाययुक्तः प्राचीनमूलेषु कुशेषु धीरः ॥ उदङ्मुखो दक्षिणकूल आस्ते समुद्रपत्न्याः स्वसुतन्यस्तभारः ॥ १७ ॥ एवं च तस्मिन्नरदेवदेवे प्रायोपविष्टे दिवि देवसंघाः ॥ प्रशस्य भूमौ व्यकिरन्प्रसूनैर्मुदा मुहुर्दुन्दुभयश्च नेदुः ॥ १८ ॥ महर्षयो वै समुपागता ये प्रशस्य साध्वित्यनुमोदमानाः ॥ ऊचुः प्रजानुग्रहशीलसारा यदुत्तमश्लोकगुणाभिरूपम् ॥ १९ ॥ न वा इदं राजर्षिवर्य चित्रं भवत्सु कृष्णं समनुव्रतेषु ॥ येऽध्यासनं राजकिरीटजुष्टं सद्यो जहुर्भगवत्पार्श्वकामाः ॥ २० ॥ सर्वे वयं तावदिहास्महेऽद्य कलेवरं यावदसौ विहाय ॥ लोकं परं विरजस्कं विशोकं यास्यत्ययं भागवतप्रधानः ॥ २१ ॥ आश्रुत्य तदृषिगणवचः परीक्षित्समं मधुच्युद्गुरु चाव्यलीकम् ॥ आभाषतैतानभिवंद्य युक्तं शुश्रूषमाणश्चरितानि विष्णोः ॥ २२ ॥ समागताः सर्वत एव सर्वे वेदा यथा मूर्तिधरास्त्रिपृष्ठे ॥ नेहाथवाऽमुत्र च कश्चनाऽर्थमृते परानुग्रहमात्मशीलम् ॥ २३ ॥

राजाने किरीटोंसे सेवित राज्य त्याग दिया ॥ २० ॥ जबतक यह शरीरको नहीं त्यागैंगे तबतक हम इनहीके निकट बैठे रहैंगे, क्योंकि यह भागवतोंमें प्रधान पवित्र विशोक वैकुण्ठको जायँगे ॥२१॥ सब ऋपिगणोंका पक्षपात शून्य अमृतरूपी गम्भीर अर्थ सत्य वचन राजा परीक्षित् सुनकर विष्णुके चरित्र सुननेकी इच्छासे सब ऋपीश्वरोंको प्रणाम करके यह बोला ॥ २२ ॥ त्रिलोकसे ऊपर सत्यलोकमें जैसे वेदमूर्ति धारकर बैठेहैं ऐसे ही सब आनकर मेरे निकट विराजमान हुएहो, पराये अनुग्रहके लिये परिश्रम करनेका आपका स्वभाव है, इस लोकमें जो कर्तव्य होय अथवा

परलोकके लिये जो कुछ होय सो सब कृपाकरके वर्णन कीजिये ॥२३॥ हे मुनिगणों ! आपपर विश्वास कर जो कुछ बूझने योग्यहै सो बूझताहूं कि इस समय क्या करना चाहिये ? सब प्रकारसे जिसकी मृत्यु आई होय उसको शुद्ध कृत्य होनेका कृपापूर्वक सम्मतिकर कोई उपाय बताइये ॥ २४ ॥ यह सुन कोई बोले कि यज्ञकरो, किसीने कहा योगकरो, कोई बोले तपकरो, किसीने कहा दान करो, यह विवाद होरहाथा, उसी समय व्यासनन्दन भगवान् शुकदेवजी अपनी इच्छासे विचरते विचरते इच्छारहित, आश्रमचिह्न रहित, यथालाभसंतुष्ट, स्त्री बालक पीछे कौतूहलसे लगे अवधूत वेष किये, शुकदेवजी आये ॥२५॥ षोडश वर्षकी अवस्था,मृदुचरण, हाथ, हृदय, बाहु, कन्धा, कपोल, शरीर सुन्दर,विशालनेत्र, उठे

ततश्च वः पृच्छ्यमिमं विपृच्छे विश्रभ्य विप्रा इतिकृत्यतायाम् ॥ सर्वात्मना म्रियमाणैश्च कृत्यं शुद्धं च तत्रामृशताभियुक्ताः ॥ २४ ॥ तत्राभवद्भगवान्व्यासपुत्रो यदृच्छया गामटमानोऽनपेक्षः ॥ अलक्ष्यलिंगो निजलाभतुष्टो वृतः स्त्रिबालैरवधूतवेषः ॥ २५ ॥ तं व्यष्टवर्षं सुकुमारपादकरोरुबाहंसकपोलगात्रम् ॥ चार्वायताक्षोन्नसतुल्यकर्णसुभ्र्वाननं कंबुसुजातकंठम् ॥२६॥ निगूढजत्रुं पृथुतुंगवक्षसमावर्तनाभिं वलिवल्गूदरं च ॥ दिगंबरं वक्रविकीर्णकेशं प्रलंबबाहुं स्वमरोत्तमाभम् ॥ २७ ॥ श्यामं सदाऽपीच्यवयोऽगलक्ष्म्या स्त्रीणां मनोज्ञं रुचिरस्मितेन ॥ प्रत्युत्थितास्ते मुनयः स्वासनेभ्यस्तल्लक्षणज्ञा अपि गूढवर्चसम् ॥ २८ ॥ स विष्णुरातोऽतिथय आगताय तस्मै सपर्यां शिरसाऽऽजहार ॥ ततो निवृत्ता ह्यबुधाः स्त्रियोऽर्भका महासने सोपविवेश पूजितः ॥ २९ ॥

हुए दोनों तुल्य कर्ण, सुन्दर भौं, मुख, शंखसमान कण्ठ शोभायमान ॥ २६ ॥ मांससे छिपी हुई कण्ठसे नीचेकी दोनों हड्डी, चौडा ऊँचा वक्षस्थल कुण्डके समान गोल गम्भीर नाभिस्थल तिरछी झुकी हुई रेखाओंसे मनोहर उदर, दिगम्बर अर्थात् नग्न, फैलेहुए केश, लम्बे भुजदण्ड यह शोभा सुरोत्तम कीसी शुकदेवजीकी हो रही॥२७॥सुन्दर, श्याम शरीर, श्रीयुक्त अंग, मनोहर मुसकान, गुप्ततेज ऐसे लक्षणोंसे पहिचानकर मुनि आसनोंसे उठ खडेहुए ॥ २८ ॥ राजापरीक्षितने अतिथि शुकदेवजीको देख दण्डवत् प्रणाम कर पूजन किया, अज्ञानी स्त्री बालक सब चले गये. यह पूजितहो

महासिंहासनपर बैठे ॥ २९ ॥ तहां महापूज्योंमें ब्रह्मऋषि, राजर्षि, देवर्षियोंके समूहमें भगवान् शुकदेवजी अत्यन्त शोभित हुए जैसे ग्रह नक्षत्र तारागणोंके समूहमें चन्द्रमा शोभा देता है ॥३०॥ सब अर्थमें जिनकी बुद्धि अति शान्त बैठे ऐसे शुकदेव मुनिको भागवत नृप प्राप्त होकर मस्तकसे प्रणामकर सावधानीसे हाथ जोड़ नमस्कार कर कोमल वाणीसे बूझने लगे ॥ ३१ ॥ हे ब्रह्मन् ! आज ब्राह्मणोंकी सेवा करके क्षत्रिय लोग सफल जन्म हुए अतिथि रूप आपने कृपाकरके मुझे दर्शन दिया ॥३२॥ जिनब्राह्मणोंके स्मरणसे पुरुषोंके ग्रहादिक शीघ्र शुद्ध होजातेहैं, और दर्शन स्पर्शन

स संवृतस्तत्र महान्महीयसां ब्रह्मर्षिराजर्षिदेवर्षिसंघैः ॥ व्यरोचताऽलं भगवान्यथेंदुर्ग्रहर्क्षतारानिकरैः परीतः॥३०॥प्रशां
तमासीनमकुंठमेधसं मुनिं नृपो भागवतोऽभ्युपेत्य ॥प्रणम्य मूर्ध्नाऽवहितः कृतांजलिर्नत्वा गिरा सूनृतयाऽन्वपृच्छत्
॥३१॥ अहो अद्य वयं ब्रह्मन्सत्सेव्या क्षत्रबंधवः ॥ कृपयाऽतिथिरूपेण भवद्भिस्तीर्थकाः कृताः ॥ ३२ ॥ येषां संस्मरणात्पुं
सां सद्यः शुध्यंति वै गृहाः ॥ किं पुनर्दर्शनस्पर्शपादशौचासनादिभिः ॥ ३३ ॥ सान्निध्यात्ते महायोगिन्पातकानि महांत्य
पि ॥ सद्यो नश्यंति वै पुंसां विष्णोरिव सुरेतराः ॥ ३४ ॥ अपि मे भगवान्प्रीतः कृष्णः पाण्डुसुतप्रियः ॥ पैतृष्वस्रेयप्री
त्यर्थं तद्गोत्रस्यात्तबांधवः ॥३५॥ अन्यथा तेऽव्यक्तगतेर्दर्शनं नः कथं नृणाम् ॥ नितरां म्रियमाणानां संसिद्धस्य वनीयसः
॥ ३६ ॥ अतः पृच्छामि संसिद्धिं योगिनां परमं गुरुम् ॥ पुरुषस्येह यत्कार्यं म्रियमाणस्य सर्वथा ॥ ३७ ॥

पाद धोनेसे मिष्टान्न भोजन करानेसे तो अत्यन्तही शुद्ध और पवित्र होतेहैं, सबपाप ताप कांप जाते हैं॥३३॥ हे महायोगिन् ! आपकी समीपतासे पुरुषोंके महापातक नष्ट होजातेहैं, जैसे विष्णुकी समीपतासे गयादिक असुर नष्ट होगये॥३४॥यद्यपि ऐसा है तथापि श्रीकृष्ण पाण्डुपुत्रपर प्रसन्न हुए जो आप रूप धारण कर फूफीके कुलवालोंकी प्रीतिके अर्थ उस गोत्रके कारण भाई बन्धु होकर रहे ॥३५॥ अत्यन्त मृतक संसिद्ध याचक, मनुष्योंको अप्रगटगति वालोंका दर्शन होना कठिनहै॥३६॥इस्से योगियोंके परम गुरु आपसे सिद्धिका उपाय पूछताहूं, इस संसारमें मरणधर्मी पुरुषको सर्वथा जो कर्तव्य होय

सो कहो * ॥३७॥ हे प्रभो ! मनुष्यसे जो श्रवण, जप, स्मरण, भजनके योग्य होय अथवा कुछ और प्रकारसे जो होय सो कहो ॥३८॥ हे ब्रह्मन् ! गृहस्थीके घरमें गोदोहन कालसे अधिक स्थिति होना आपका बहुत कठिन है ॥ ३९ ॥ सूतजी बोले कि हे शौनकमुनि ! राजाने कोमल वाक्योंसे जब यह बूझा

यच्छ्रोतव्यमथो जाप्यं यत्कर्तव्यं नृभिः प्रभो ॥ स्मर्तव्यं भजनीयं वा ब्रूहि यद्वा विपर्ययम् ॥३८॥ नूनं भगवतो ब्रह्मन्गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥ न लक्ष्यते ह्यवस्थानमपि गोदोहनं क्वचित् ॥ ३९ ॥ सूत उवाच ॥ एवमाभाषितः पृष्टः स राज्ञा श्लक्ष्णया गिरा ॥ प्रत्यभाषत धर्मज्ञो भगवान्बादरायणिः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां प्रथमस्कंधे शुकागमनं नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ छ ॥ समाप्तोऽयं प्रथमस्कन्धः ॥ १ ॥

तो धर्मज्ञ शुकाचार्य कहनेलगे ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायां शुकागमनं नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

* शंका–मुनिने राजा परीक्षित्को शापदिया कि आजसे सातवें दिन सर्पके काटनेसे राजाकी मृत्यु होगी तब सात दिनमें राजा परीक्षितने सब काम कार्यका प्रबन्ध कैसे किया । मुनिका शाप सुनकर पुत्रको राज्य तिलकदे गगाके तटपर गया फिर सात दिनमें मुनियोंका आना और बडे बडे मुक्तिमार्गके जाननेवाले महात्मा पुरुषोंका बुलाना, और श्रीशुकदेव मुनिका कथाप्रसग सुनाना और अनेक प्रकारके काम जैसे गगाके किनारे आये जो देव, मुनि, राजर्षि, औरभी बहुतसे साधु सत उनका पूजन करना, आदर सत्कार सहित सबको आसन देकर बैठना, और वारबार कथामें प्रश्न करना यह सब काम सात दिनमें कैसे किये ?

उत्तर–शृंगीऋषिके मुखसे अपने शापको मुनिसे सुनके व्याकुलहो, फिर धैर्य धारण कर स्थित चित्तसे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दका ध्यान करने लगे, और आखोंसे आसू बहन लगे, कि अब क्या किया जाय? जिस दिनसे मुनिने मुझको शाप दिया वह दिन आजहै, क्योंकि कल मैंने मुनिका अपराध किया था, आज मुझको शापदिया आजसे सातवे दिन मेरी मृत्यु होगी, और अभी काम मुझको बहुत करने हैं, ऐसा विचार फिर व्रजचन्द्रके चरणारविन्दका ध्यान करनेलगा, उसी समय वृन्दावनविहारी भक्तहितकारी कृष्ण भगवान्ने सात दिन सातयुगकी समान कर दिये, तब राजा परीक्षित्के सात दिनमें सब काम बन गये ।

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां क्षेमराज–श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणालयेऽङ्कयित्वा प्रकाशितम्। संवत १९७०, शके १८३५.

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते द्वितीयस्कंधप्रारंभः ॥

सोरठा—जय वृन्दावनचन्द, श्रीमुकुन्द गोविन्द हरि ॥ नँदनंदन सुखकन्द, कृपा करहु जन जान निज ॥ १ ॥ अतिसुन्दर कमनीय, जो छबि श्यामाश्यामकी ॥ बसहि सदा मम हीय, यह वर देहु गणेश मुहिं ॥२॥ गुरु पद रज धर शीश, कहों द्वितीयस्कन्ध अब ॥ सब मिलि देहु अशीश, शीघ्र भागवत पूर्ण हो ॥३॥ दोहा—कहत प्रथम अध्यायमें, नृपसों श्रीशुकदेव। आदि विराट स्वरूपको, वर्णत हैं सब भेव॥१॥श्रीवासुदेवाय नमः॥ "जैसे द्वितीय स्कन्धके प्रथमाध्यायमें श्रीशुकदेवजीने राजा परीक्षितके प्रश्नकी प्रशंसा करके भगवत्के विराट् स्वरूपका वर्णन कियाहै, सो सब कथा वर्णन करेंगे" श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! जगतहितकारी, भक्तजनोंका सम्मत श्रवणयोग्य, और अत्यन्त श्रेष्ठ ऐसा यह अच्छा प्रश्न किया ॥ १ ॥ हे राजेन्द्र ! जो आत्मतत्त्वको नहीं विचारते हैं, और घरमें जहां पांच हत्या नित्य होती हैं * ऐसे मनुष्योंकी श्रवण योग्य

ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वरीयानेष ते प्रश्नः कृतो लोकहितं नृप ॥ आत्मवित्संमतः पुंसां श्रोतव्यादिषु यः परः ॥ १ ॥ श्रोतव्यादीनि राजेंद्र नृणां संति सहस्रशः ॥ अपश्यतामात्मतत्त्वं गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥ २ ॥ निद्रया ह्रियते नक्तं व्यवायेन च वा वयः ॥ दिवा चार्थेहया राजन्कुटुंबभरणेन वा ॥ ३ ॥ देहापत्यकलत्रादिष्वात्मसैन्येष्वसत्स्वपि ॥ तेषां प्रमत्तो निधनं पश्यन्नपि न पश्यति ॥ ४ ॥ तस्माद्भारत सर्वात्मा भगवान्हरिरीश्वरः ॥ श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च स्मर्तव्यश्चेच्छताऽभयम् ॥ ५ ॥ एतावान्सांख्ययोगाभ्यां स्वधर्मपरिनिष्ठया ॥ जन्मलाभः परः पुंसामंते नारायणस्मृतिः ॥ ६ ॥

बातें सहस्रों हैं हे राजन् ! रात्रिमें निद्रा और मैथुनमें आयुको नष्ट करते हैं, दिनमें धनके प्राप्त करने, व कुटुम्बके पालन पोषणकी चिन्तामें सब अवस्थाको क्षय करते हैं ॥ २ ॥ ३ ॥ अपनी आत्माकी अत्यन्त खोटी सेना, देह, पुत्र, स्त्री इनके मोहमें आसक्त होकर इनका नाश देखते हैं, तथापि परमात्माकी ओर नहीं देखते ॥ ४ ॥ हे भारत ! इसलिये सबके अन्तर्यामी, सुन्दर भगवान् वासुदेव, कष्टहर्ता ईश्वरकी कथा श्रवण करने व कीर्तन करने योग्य है, मोक्षकी इच्छा करनेवालोंको उन्हींका नाम स्मरण करना चाहिये ॥ ५ ॥ तत्त्वोंका विचार, सांख्य, अष्टांग योग, स्वधर्ममें अत्यन्त

* वह पांच हत्या यह हैं १ ऊखल, २ चक्की, ३ चूल्हा, ४ पलहडी, ५ बुहारी इन स्थानोंमें सदा जीव मरते हैं

शंका—शुकदेवजीने राजा परीक्षित्से कहा कि श्रीमद्भागवत जो यह महापुराण है सो ब्रह्मके गुणसे मिलाहुआ है परन्तु भागवतमें ब्रह्मके लक्षणका वर्णन एकभी कहीं नहीं देख पडता—

निष्ठा करनी, यही संसारमें जन्म लेनेका परमलाभ है कि अन्तसमयमें नारायणमें स्मृति होय ॥६॥ प्रायः विधिनिषेध रहित मुनिलोग श्रीकृष्णके गुण कथनमें और निर्गुण बृहत्त्वादि गुणविशिष्ट चैतन्य ब्रह्ममें रमण करतेहैं ॥ ७ ॥ श्रीभगवत्प्रोक्त यह भागवत नामक पुराण वेदके समान, ब्रह्मका सुन्दर ज्ञान करानेवाला है । सो द्वापरके आदिमें वेदव्यास पितासे हमने पढ़ाथा ॥ ८ ॥ हे राजर्षे ! उत्तम यशस्वीकी लीलासे निर्गुणमें हमारी अत्यन्त निष्ठाथी श्रीकृष्णके चरित्रोंने मन ग्रहण कर लिया इस कारण यह आख्यान पढ़ा ॥ ९ ॥ महापुरुष श्रीविष्णुके गुणग्राहक आपहो, सो हम आपसे कहैंगे इसमें श्रद्धा करनेवालोंको मुक्तिदायक माधव मुकुंदमें प्रीतियुक्त मति होती है ॥ १० ॥ हे नृप ! अत्यन्त वैराग्यवान्

प्रायेण मुनयो राजन्निवृत्ता विधिषेधतः ॥ नैर्गुण्यस्था रमंते स्म गुणानुकथने हरेः ॥ ७ ॥ इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसंमितम् ॥ अधीतवान्द्वापरादौ पितुर्द्वैपायनादहम् ॥ ८ ॥ परिनिष्ठितोऽपि नैर्गुण्य उत्तमश्लोकलीलया॥गृहीतचेता राजर्षे आख्यानं यदधीतवान् ॥ ९ ॥ तदहं तेऽभिधास्यामि महापौरुषिको भवान् ॥ यस्य श्रद्दधतामाशु स्यान्मुकुंदे मतिः सती ॥ १० ॥ एतन्निर्विद्यमानानामिच्छतामकुतोभयम् ॥ योगिनां नृप निर्णीतं हरेर्नामानुकीर्तनम् ॥ ११ ॥ किं प्रमत्तस्य बहुभिः परोक्षैर्हायनैरिह ॥ वरं मुहूर्तं विदितं घटेत श्रेयसे यतः ॥ १२ ॥ खट्वांगो नाम राजर्षिर्ज्ञात्वेयत्ता मिहायुषः ॥ मुहूर्तात्सर्वमुत्सृज्य गतवानभयं हरिम् ॥ १३ ॥

मुमुक्षु जनोको और योगियोंको निर्भय श्रीकृष्णका नाम सदा कीर्तन करना, सबने यही निर्णय किया है ॥ ११ ॥ जो मदान्ध हैं उनको कुछ नहीं देख पड़ता, और बरसोंमें भी उनसे कुछ नहीं होता; और जो शुभ कार्यमें यत्न करै उसकी वह दो घड़ी भी श्रेष्ठ हैं ॥ १२ ॥ खट्वांग नाम राजर्षि दो घड़ी अपनी आयु जान एक मुहूर्तमें सबको त्यागकर अभयदायक परमेश्वरको प्राप्त हुए, जब राजाने इन्द्रकी सहायता कर दैत्योंको जीता तब देवता प्रसन्न होकर बोले, वर माँगो । यह सुन राजाने कहा कि प्रथम मेरी अवस्थाका वृत्तान्त कहिये कि मैं कितने दिन और जीऊँगा ? तब देवताओंने कहा तुम दो घड़ी और जियोगे, यह सुन राजा खट्वांग शीघ्र विमानपर बैठ भूमिमें आ श्रीकृष्णकी

—उत्तर—व्यासदेवजीने पहले श्रीमद्भागवतमें अनेक प्रकारके इतिहास तथा राजाओंके चरित्र वर्णन किये हैं ब्रह्मज्ञानी मनुष्य सब भले बुरे जो ससारी जीवोंको ब्रह्मरूप जानतेहैं तथा जो पुरुष ब्रह्मज्ञानसे हीन हैं हम लोग अभिमानयुक्त नेत्रोंसे बहुत प्रकार ससारको देखते हैं भलेको भला बुरेको बुरा और श्रीशुकदेवजी महाराज ब्रह्मज्ञानी थे, चर अचर सबको ब्रह्मरूप जानतेथे इतिहास, पुराण, राजाओंके चरित्रोंकोभी ब्रह्मरूप जानके श्रीमद्भागवतको ब्रह्मसम्मत कहतेहैं ॥

शरणागति कर मुक्त होगया ॥ १३ ॥ सो हे राजन् ! तुम तौ सातदिन जियोगे, जो जो परलोक साधनकी क्रिया हैं सो सावधानीसे करो ॥ १४ ॥ जब अंतमें काल आवै तब यह पुरुष मृत्युके भयसे रहित होकर असंग रूप शस्त्रसे इस देह और इसके पीछे जो पुत्र कलत्रादिकसे सुखकी इच्छा है उसको काटै ॥ १५ ॥ घरसे निकलकर धीर पुरुष पुण्यतीर्थोंके जलमें तो स्नान करै, एकान्तमें विधिवत् पवित्र आसन पर बैठे ॥ १६ ॥ शुद्ध 'अ उ म्' यह तीन अक्षर युक्त परब्रह्म स्वरूप ओंकारका मनमें अभ्यास करे, मनको व श्वासको जीते, ब्रह्मका जो बीज मंत्र प्रणव उसको कभी भूलै नहीं ॥ १७ ॥ बुद्धि सारथीसे मन इन्द्रियोंको विषयोंसे जीतै, अनेक कर्मोंसे मनको खेंचकर भगवत्के रूपमें बुद्धिसे धारण करै ॥ १८ ॥

तवाप्येतर्हि कौरव्य सप्ताहं जीविताविधिः ॥ उपकल्पय तत्सर्वं तावद्यत्सांपरायिकम् ॥ १४ ॥ अंतकाले तु पुरुष आगते गतसाध्वसः ॥ छिंद्यादसंगशस्त्रेण स्पृहां देहेऽनु ये च तम् ॥ १५ ॥ गृहात्प्रव्रजितो धीरः पुण्यतीर्थजलाप्लुतः ॥ शुचौ विविक्त आसीनो विधिवत्कल्पितासने ॥ १६ ॥ अभ्यसेन्मनसा शुद्धं त्रिवृद्ब्रह्माक्षरं पदम् ॥ मनो यच्छेज्जितश्वासो ब्रह्मबीजमविस्मरन् ॥ १७ ॥ नियच्छेद्विषयेभ्योऽक्षान्मनसा बुद्धिसारथिः ॥ मनः कर्मभिराक्षिप्तं शुभार्थे धारयेद्धिया ॥ १८ ॥ तत्रैकावयवं ध्यायेदव्युच्छिन्नेन चेतसा ॥ मनो निर्विषयं युक्त्वा ततः किंचन न स्मरेत् ॥ पदं तत्परमं विष्णोर्मनो यत्र प्रसीदति ॥ १९ ॥ रजस्तमोभ्यामाक्षिप्तं विमूढं मन आत्मनः ॥ यच्छेद्धारणया धीरो हंति या तत्कृतं मलम् ॥ २० ॥ यतः संधार्यमाणायां योगिनो भक्तिलक्षणः ॥ आशु संपद्यते योग आश्रयं भद्रमीक्षतः ॥ २१ ॥

और एक मुहूर्तकोभी परमात्माके चरणकमलोंका ध्यान न भूलै सब रूपका ऐसे चित्तसे ध्यान करै मनको सब विषयोंसे हटाय परमानंदके साक्षात्कार विना कुछ भी स्मरण न करै वही विष्णुका परमपद है जिससे मन प्रसन्न होय; जो मानसी पूजामें लवलीन हैं, उनको वैकुण्ठवास ॥ १९ ॥ मिलताहै अपना मन रजोगुणसे प्रेरा हुआ तमोगुणसे विमूढ धारणा करके; रज तमके करे हुए मलका नाश करै ॥ २० ॥ जिस धारणाके करते २ अपने कल्याणके करनेवाले आश्रयको, देखते हुए प्राणीको उसी कल्याणसे भगवत्के रूपमें भक्तिरूपयोग प्रीति शीघ्र होती है ॥ २१ ॥

राजा परीक्षित् बोले कि हे ब्रह्मन् ! जैसी सम्मत धारणा सुन्दर होती है! जिस धारणासे शीघ्र पुरुषका मन निर्मल होय सो कहो ॥ २२ ॥ श्रीशुकदेवजी
बोले कि, अतिस्थूल विराट्रूप हम कहते हैं सो तुम सावधान चित्त करके सुनो; आसन और श्वासको जीतो, संग सुसंग करो, सब इन्द्रियोंको
जीतो, स्थूल भगवत्के रूपमें मनको और बुद्धिको लगाओ ॥ २३ ॥ जितने रूप हैं उनके मध्यमें विराट्देह यह है कि जहाँ भूत, भविष्यत्, वर्तमान
सत्विश्व ईश्वरमें ही दीखता है ॥ २४ ॥ पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, अहंकार, महत्तत्त्व, यह सप्त आवरण सहित इस ब्रह्मांड, अथवा
शरीरमें जो विराट् पुरुष है सो भगवान् इस धारणाके आश्रय है ॥ २५ ॥ अब विराट् रूपका वर्णन करते हैं सर्वव्यापक ईश्वरके पादमूलमें

राजोवाच ॥ यथा संधार्यते ब्रह्मन्धारणा यत्र संमता ॥ यादृशी वा हरेदाशु पुरुषस्य मनोमलम् ॥ २२ ॥ श्रीशुक
उवाच ॥ जितासनो जितश्वासो जितसंगो जितेंद्रियः ॥ स्थूले भगवतो रूपे मनः संधारयेद्धिया ॥ २३ ॥ विशेषस्त
स्य देहोऽयं स्थविष्ठश्च स्थवीयसाम् ॥ यत्रेदं दृश्यते विश्वं भूतं भव्यं भवच्च सत् ॥ २४ ॥ आंडकोशे शरीरेऽस्मिन्स
प्तावरणसंयुते ॥ वैराजः पुरुषो योऽसौ भगवान्धारणाश्रयः ॥ २५ ॥ पातालमेतस्य हि पादमूलं पठंति पार्ष्णि
प्रपदे रसातलम् ॥ महातलं विश्वसृजोऽथ गुल्फौ तलातलं वै पुरुषस्य जंघे ॥ २६ ॥ द्वे जानुनी सुतलं विश्वमूर्तेरूरु
द्वयं वितलं चातलं च ॥ महीतलं तज्जघनं महीपते नभस्तलं नाभिसरो गृणंति ॥ २७॥ उरःस्थलं ज्योतिरनीकमस्य
ग्रीवा महर्वदनं वै जनोऽस्य ॥ तपो रराटीं विदुरादिपुंसः सत्यं तु शीर्षाणि सहस्रशीर्ष्णः ॥ २८ ॥ इंद्रादयो बाहव
आहुरुस्राः कर्णौ दिशः श्रोत्रममुष्य शब्दः ॥ नासत्यदस्रौ परमस्य नासे घ्राणोऽस्य गंधो मुखमग्निरिद्धः ॥ २९ ॥

पाताल है, एँड़ीमें रसातल है, विश्व रचनेहारेकी एँड़ीके ऊपरकी गाँठोके भागमें महातल है; और तलातल विराट् पुरुपकी जंघामें है ॥ २६ ॥
विश्वमूर्तिके दोनों जानुओंमें सुतल लोक है, दोनों ऊरूमें वितल अतल लोकहैं, महीतल जंघनमें है, नभस्थल नाभिमें है ॥ २७ ॥ ज्योतियोंका
समूह जहाँ सूर्य चन्द्रमा रहतेहैं वह स्वर्ग ईश्वरके हृदयमें है । ग्रीवामें महर्लोक, वदनमें जनलोक और आदिपुरुषके ललाटमें तपलोक है । और
सहस्रशिरधारीके शिरमें सत्यलोक है ॥ २८ ॥ तेजोमय इन्द्रादिक बाहुओंमें, सब दिशा कर्णोंमें, शब्द श्रोत्रोंमें, अश्विनीकुमार नासिकामें, गन्ध

घ्राण इन्द्रियमें, देदीप्यमान अग्नि मुखमें है ॥ २९ ॥ अन्तरिक्ष नेत्रगोलक हैं; चक्षु इन्द्रिय सूर्य है, विष्णुके दोनों पलक दिन रात हैं; भ्रुकुटियोंका चलना ब्रह्मपद है; जल इनका तालु है, रस इनकी जीभ है ॥३०॥ अनन्तके वेद शिर हैं, यमराज डाढ़, स्नेह दाँत, सब जनोंको उन्माद करानेवाली हँसी, अपार विस्तार स्वर्ग अर्थात् विश्वरचना उनका कटाक्ष है ॥ ३१ ॥ लज्जा ऊपरका होंठ, लोभ नीचेका होंठ, धर्म उनके स्तन, अधर्मका मार्ग पीठ है, प्रजापति शिश्न इन्द्रिय है, मित्रावरुण अंडकोश है, कोखमें सातों समुद्र हैं; और सब पहाड़ उनके हाड़ हैं ॥३२॥ सब नदी इनकी नाड़ी हैं, सब वृक्ष शरीरके रोम हैं; हे नृपेंद्र ! श्रीभगवान् विश्वरूप हैं; अनन्तवीर्य हरिका श्वास पवन है, गति अवस्था है, गुण प्रवाह संसार भगवान्का कर्म

**तद्भ्रूविजृंभः परमेष्ठिधिष्ण्यमापोऽस्य तालू रस एव जिह्वा**
**द्यौरक्षिणी चक्षुरभूत्पतंगः पक्ष्माणि विष्णोरहनी उभे च ॥ ३० ॥ छंदांस्यनंतस्य शिरो गृणंति दंष्ट्रा यमः स्नेहकला द्विजानि ॥ हासो जनोन्मादकरी च माया दुरंत सर्गो यदपांगमोक्षः ॥ ३१ ॥ व्रीडोत्तरोष्ठोधर एव लोभो धर्मः स्तनोऽधर्मपथोऽस्य पृष्ठः ॥ कस्तस्य मेढ्रं वृषणौ च मित्रौ कुक्षिः समुद्रा गिरयोऽस्थिसंघाः ॥ ३२ ॥ नद्योऽस्य नाड्योथ तनूरुहाणि महीरुहा विश्वतनोर्नृपेंद्र ॥ अनंतवीर्यः श्वसितं मातरिश्वा गतिर्वयः कर्मगुणप्रवाहः ॥ ३३ ॥ ईशस्य केशान्विदुरंबुवाहान्वासस्तु संध्यां कुरुवर्य भूम्नः ॥ अव्यक्तमाहुर्हृदयं मनश्च स चंद्रमाः सर्वविकारकोशः ॥ ३४ ॥ विज्ञानशक्तिं महिमामनंति सर्वात्मनोंतःकरणं गिरित्रम् ॥ अश्वाश्वतर्युष्ट्रगजा नखानि सर्वे मृगाः पशवः श्रोणिदेशः ॥ ३५ ॥ वयांसि तद्व्याकरणं विचित्रं मनुर्मनीषा मनुजो निवासः ॥ गंधर्वविद्याधरचारणाप्सरःस्वरस्मृतीरसुरानीकवीर्यः ॥ ३६ ॥**

हैं, हे कुरुनन्दन ! व्यापक ईश्वरके वस्त्र संध्या है, प्रभात छाती है, सब विकारोंका कोष चन्द्रमा भगवान्का सर्वात्मा श्रीहरिके अंतःकरण शिवजी हैं, हाथी, घोड़े, ऊंट और खिच्चर परमेश्वरके नख हैं, सब मृग व्याकरण शब्दशास्त्र सब पक्षी हैं, सब मनुष्योंके निवास मनु, भगवान्की बुद्धि है. गंधर्व, विद्याधर, चारणादि अप्सरा भगवान्की स्मृति हैं, और असुरोंकी सब सेना उनका पराक्रम है ॥ ३६ ॥

...याके कारण पा...
और अन्न भोजनको अंजली बहु...
उनकी कंथा बनावे, वृक्षोंसे फलादिक ।...
कन्दराओंमें वास करे; उनहींमें शरणागतोंके...
अपने आपही सिद्ध होय, तब ईश्वरको ...

ब्राह्मण मुख, क्षत्रिय भुजा, वैश्य ऊरु, और चरणके आश्रित श्यामवर्ण शूद्र उनके पद हैं, नाना प्रकारके जिनके नाम, सब प्रकारसे पूजनीय, देवगण सहित जिस्में अनेक द्रव्योंसे प्रयोग विस्तारयज्ञ जो होताहै, वह यज्ञ भगवान्का वीर्य है ॥ ३७ ॥ ईश्वरके विग्रहकी यह अवयवोंकी स्थिति है, सो मैंने तुमसे कही. इस स्थूल शरीरमें मन अपनी बुद्धिसे मुमुक्षु जनोंकरके भले प्रकार धारण किया जाताहै. इससे परे और कुछ नहीं है ॥३८॥ सब बुद्धिकी वृत्तिसे अनुभव करके स्वप्नके समय एक आत्माकोही जो जन सब ओरसे देखते हैं, और मन लगाय सत्य स्वरूप आनन्दसागर ईश्वरको, और वस्तुओंमें आसक्त रहित होकर भजन करै, क्योंकि आसक्त होनेसे संसारबन्धनमें स्थिति होतीहै, ईश्वर विद्या शक्तिके आश्रय है, इसकारण

ब्रह्माऽऽननं क्षत्रभुजो महात्मा विडूरुरंघ्रिश्रितकृष्णवर्णः ॥ नानाभिधाभीज्यगणोपपन्नो द्रव्यात्मकः कर्मवितानयोगः ॥ ॥ ३७ ॥ इयानसावीश्वरविग्रहस्य यः सन्निवेशः कथितो मया ते ॥ संधार्यतेऽस्मिन्वपुषि स्थविष्ठे मनः स्वबुद्ध्या न यतोऽस्ति किंचित् ॥ ३८ ॥ स सर्वधीवृत्त्यनुभूतसर्व आत्मा यथा स्वप्नजनेक्षितैकः ॥ तं सत्यमानंदनिधिं भजेत नान्यत्र सज्जेद्यत आत्मपातः ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे महापुरुषसंस्थावर्णनं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं पुरा धारणयाऽऽत्मयोनिर्नष्टां स्मृतिं प्रत्यवरुध्य तुष्टात् ॥ तथा ससर्जेदममोघदृष्टिर्यथाप्ययात्प्राग्व्यवसायबुद्धिः ॥ १ ॥

बन्धनमें नहीं आता और जीव अविद्या शक्तिके आश्रय हैं, इस कारण संसारके बन्धनसे मुक्त नहीं होता ॥ ३९ ॥ इति श्रीभा० म० द्वि० भाषाटी० विराट्रूपवर्णनो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ दोहा—कहूं द्वितियअध्यायमें, हरिको सूक्षम रूप। पुनि कछु वरणों पुरुपकी, आकृति परम अनूप ॥१॥ ❀ श्रीशुकदेवजी बोले कि ऐसे पहिले प्रलयके समयमें इस धारणासे ईश्वर प्रसन्न हुए। ब्रह्माजी उनसे सृष्टिके रचनेकी स्मृतिको प्राप्त होकर महाप्रलयके

* शंका—व्यासदेवजीने यह शका उत्पन्न करनेवाला वचन किसलिये वर्णन किया है ? दूसरे अध्यायकी आदिमें पहिले तो ब्रह्मका वर्णन किया है फिर पीछे भगवान्की भक्तिका वर्णन किया है, उसके पीछे भगवान्की कथाकी प्रीति वर्णन करी है इसमें शका यह है कि पहिले कथाकी प्रीति फिर भक्ति तब ब्रह्मका चिन्तवन होना चाहिये ॥

उत्तर—कथाके सुननेसे भक्तोंके हृदयमें भक्ति उत्पन्न होती है, भक्तिसे ज्ञान उत्पन्न होता है, ज्ञानसे ब्रह्मका चिन्तवन होता है, इसलिये ज्ञानमें जो चतुर व्यासदेवजी हैं उन्होंने मुक्ति होनेके लिये तीन धर्म वर्णन किये. तथा ब्रह्मके ध्यानमे जो मतवाले योगी हैं उनको ऐसा विचार नहीं रहता कि यह बात पहिले वर्णन करनी चाहिये, यह बात पीछे वर्णन करनी चाहिये वह सबको समान समझते हैं इसलिये इन महात्मा पुरुषोंके कुछ आगे पीछेका विचार नहीं

पहले जैसा यह विश्व था उसी प्रकारका फिर रचा. उनकी निश्चयकारी बुद्धि और अमोघ दृष्टि थी, इस धारणासे विश्व रचनेकी सामर्थ्य होती है॥१॥
उपासना फलसेवी विरक्तको शुद्ध आत्मधारणामें अधिकार है। इसलिये वैराग्यके अर्थ सब कर्म फलकी निन्दा करते हैं। शब्द ब्रह्म जो वेदका मार्ग यह है, कि जिसमें कुछ प्रयोजन नहीं, ऐसे स्वर्गादिक नामसे साधककी बुद्धि ध्यान करैहै। सो उन २ लोकोंमें घूमताभीहै. परन्तु अपने अभिप्रायको नहीं पहुँचता, क्योंकि मायामय वासनामें यह सो रहा है। इस कारण अखण्डितसुख इसको नहीं मिलता॥२॥इसलिये पण्डित लोग नाममात्र भोगके योग्य पदार्थोंमें, जितनेमें देहका निर्वाह हो; उतनेहीमें आसक्त होकर यह निश्चय करनेवाली बुद्धि है। विना परिश्रम जब प्रयोजन सिद्ध होजाय तौ उनमें परिश्रम समझकर यत्न न करै॥ ३ ॥ विना परिश्रम यह पदार्थ हैं, फिर इनके लिये ज्ञानी पुरुष परिश्रम नही करै। शयनके लिये जब पृथ्वी

शाब्दस्य हि ब्रह्मण एष पंथा यन्नामभिर्ध्यायति धीरपार्थैः॥ परिभ्रमंस्तत्र न विंदतेऽर्थान्मायामये वासनया शयानः ॥ २ ॥ अतः कविर्नामसु यावदर्थः स्यादप्रमत्तो व्यवसायबुद्धिः ॥ सिद्धेऽन्यथार्थे न यतेत तत्र परिश्रमं तत्र समीक्षमाणः ॥ ३ ॥ सत्यां क्षितौ किं कशिपोः प्रयासैर्बाहौ स्वसिद्धे ह्युपवर्हणैः किम् ॥ सत्यंजलौ किं पुरुधाऽन्नपात्र्या दिग्वल्कलादौ सति किं दुकूलैः ॥४॥ चीराणि किं पथि न संति दिशंति भिक्षां नैवांघ्रिपाः परभृतः सारितोऽप्यशुष्यन्॥ रुद्धा गुहाः किमजितोऽवति नोपसन्नान्कस्माद्भजंति कवयो धनदुर्मदांधान् ॥ ५ ॥ एवं स्वचित्ते स्वत एव सिद्ध आत्मा प्रियार्थो भगवाननंतः ॥ तं निर्वृतो नियतार्थो भजेत संसारहेतूपरमश्च यत्र ॥ ६ ॥

है, तौ शय्याके कारण परिश्रम करना वृथा है; स्वतःसिद्ध तकियेके लिये भुजा है, फिर तकिया बनानेकी क्या आवश्यकता है ? जल पीनेको और अन्न भोजनको अंजली बहुत है फिर पात्रका रखना वृथा है। दिगम्बर रहै, वल्कल पहिरै, वस्त्रसे कुछ प्रयोजन न रक्खै॥४॥मार्गमेंसे चीर लाकर उनकी कंथा बनावै, वृक्षोंसे फलादिक भिक्षा मांग पेट भरै, सबका भरण पोषण करनेवाली नदियोंसे जल पिये; वह कभी शुष्क नहीं होतीं। पर्वतकी कन्दराओंमें वास करै; उनहींमें शरणागतोंकी रक्षा परमेश्वर करताहै। फिर क्यों विद्वान् महात्मा, धनमें अंधे भये अज्ञानियोंका सेवन करैं ॥ ५ ॥ ऐसे चित्त जब अपने आपही सिद्ध होय, तब ईश्वरको अपना प्रिय जान, भगवान् अनंतके महाआनंदसे निश्चिंत स्वरूपको भजे ॥ तब संसारके

हेतुओंका नाश होताहै ॥ ६ ॥ ऐसा कौनहै जो परमेश्वरके ध्यानकी चिन्ताको त्याग विषयोंका ध्यान करै ? पशुबुद्धिवाले तौ विषयकाही सेवन करते हैं; अपने करे हुए कर्मोंके क्लेशोंका सहन करनेवाले जीव वैतरणी नदीमें पड़तेहैं, यह देख सदा परमात्माका स्मरण करै । उसे एक पलको न भूले ॥ ७ ॥ अब मानसी पूजाका वर्णन करते हैं । कोई अपने देहके भीतर हृदयके भीतर अवकाशमें जहां तर्जनी अंगुष्ठ फैलावै एक बिलस्त भरमें पुरुष बसतेहैं । चारभुजा, कमल, चक्र, शंख, गदा, धारे, प्रसन्नमुख ईश्वरकी धारणा करके स्मरण करतेहैं * ॥ ८ ॥ प्रसन्नमुखपद्मदलवत् लोचन,

कस्तां त्वनादृत्य परानुचिंतामृते पशूनसतीं नाम युञ्ज्यात् ॥ पश्यञ्जनं पतितं वैतरण्यां स्वकर्मजान्परितापाञ्जुषाणम् ॥ ७ ॥ केचित्स्वदेहांतर्हृदयावकाशे प्रादेशमात्रं पुरुषं वसंतम् ॥ चतुर्भुजं कंजरथांगशंखगदाधरं धारणया स्मरंति ॥ ८ ॥ प्रसन्नवक्त्रं नलिनायतेक्षणं कदंबकिंजल्कपिशंगवाससम् ॥ लसन्महारत्नहिरण्मयांगदं स्फुरन्महारत्नकिरीटकुंडलम् ॥ ९ ॥ उन्निद्रहृत्पंकजकर्णिकालये योगेश्वरास्थापितपादपल्लवम् ॥ श्रीलक्ष्मणं कौस्तुभरत्नकंधरमम्लानलक्ष्म्या वनमालयाऽऽचितम् ॥ १० ॥ विभूषितं मेखलयांऽगुलीयकैर्महाधनैर्नूपुरकंकणादिभिः ॥ स्निग्धामलाकुंचितनीलकुंतलैर्विरोचमानाननहासपेशलम् ॥ ११ ॥

कदंब प्रसूनकी समान पीतांबर धारण किये, सुवर्णके भुजबन्दोंमें शोभायमान महारत्न दमक रहे; और महामणियोंके जड़े हुये किरीट कुण्डल धारे हैं ॥ ९ ॥ प्रसन्न हृदयकमलके पत्ररूप स्थानपर, जिनके चरणकमल योगीश्वरोंसे स्थापन किये जातेहैं, महालक्ष्मी भृगुलता हृदयमें दीखै हैं, कौस्तुभ रत्न कण्ठमें धारण किये हैं, जिसकी कांति कभी मलीन नहीं होती ऐसी प्रसूनमाल ग्रीवामें शोभायमान है ॥ १० ॥ कोंधनी, अँगूठियें

* शंका–द्वितीय स्कन्धकी आदिमें शुकदेवजीने परीक्षितसे कहा कि, राजा यह तुम्हारा प्रश्न बहुत श्रेष्ठहै परन्तु भगवान्को नमस्कार क्यों नहीं किया ? भगवान्को नमस्कार करना अवश्य चाहिये था, तीन अध्याय वितायके तथा तीनों अध्यायोंमें अनेक प्रकारकी कथा कहके पीछेसे बहुत श्लोकोंसे चौथे अध्यायमें भगवान्को नमस्कार शुकदेवजीने क्यों किया ?

उत्तर–शुकदेवजीने राजाकी नवीन सगत देखके प्रशसाभाव कियाहै कि, राजा तुम्हारा प्रश्न बहुत अच्छाहै, नई रीति प्रीतिमे तुरन्त मन प्रसन्न नहीं होता. पीछेसे भगवान् वासुदेवमें परीक्षित्की प्रीति देखके शुकदेवजी बहुत आनन्दित हुए, शापका भय नाश करनेको ब्रह्मका लेख उलट देनेमें परीक्षित्को वैकुण्ठकी प्राप्ति करनेमें शुकदेवजी समर्थ हैं इसलिये बहुत श्लोकोंसे भगवान्के चरणोंका नमस्कार किया ॥

कड़े, कंकण, नूपुर इत्यादिकोंसे भूषित हैं ॥ चिकनी, निर्मल, घूँघरवाली श्यामअलकोंसे शोभित, मनहरण मुस्कानयुक्त॥ ११॥ उदारलीलासे हास्य, नेत्रोंपर अत्यन्त शोभित भ्रुकुटीका चलाना, उससे बड़ा अनुग्रह सूचित होताहै. चिंतवन करके प्रगट होताहै उनका दर्शन करै, जब तक मन धारणा करके उनमें स्थित रहै ॥ १२ ॥ गदाधरके चरणोंसे लेकर हाँसीपर्यन्त एक २ अंगको बुद्धिसे अनुभव करै, जो जो स्थान विना यत्न प्रकट होजाय, उसको त्यागकर और और जंघा आदिको ध्यान करै तैसेही बुद्धि शुद्धि होती जायगी ॥ १३ ॥ पर अवर द्रष्टा विश्वेश्वरमें भक्तियोग जबतक न होय, तबतक स्थूल विराट् पुरुषका रूप आवश्यक कर्मके अनुष्ठानके उपरान्त नियमोंमें तत्परहो स्मरण करै, यह तो समीप मृत्युवा

**अदीनलीलाहसितेक्षणोल्लसद्भ्रूभंगसंसूचितभूर्यनुग्रहम्॥ ईक्षेत चिंतामयमेनमीश्वरं यावन्मनो धारणयाऽवतिष्ठते॥१२॥ एकैकशोऽगानि धियाऽनुभावयेत्पादादि यावद्धसितं गदाभृतः ॥ जितंजितं स्थानमपोह्य धारयेत्परंपरं शुध्यति धीर्यथायथा ॥ १३ ॥ यावन्न जायेत परावरेऽस्मिन्विश्वेश्वरे द्रष्टरि भक्तियोगः ॥ तावत्स्थवीयः पुरुषस्य रूपं क्रियावसाने प्रयतः स्मरेत ॥ १४ ॥ स्थिरं सुखं चासनमाश्रितो यतिर्यदा जिहासुरिममंग लोकम् ॥ काले च देशे च मनो न सज्जयेत्प्राणं नियच्छेन्मनसा जितासुः ॥ १५ ॥ मनः स्वबुद्ध्याऽमलया नियम्य क्षेत्रज्ञ एतां निनयेत्तमात्मनि ॥ आत्मानमात्मन्यवरुध्य धीरो लब्धोपशांतिर्विरमेत कृत्यात् ॥ १६ ॥ न यत्र कालोऽनिमिषो परः प्रभुः कुतो नु देवा जगतां य ईशिरे ॥ न यत्र सत्त्वं न रजस्तमश्च न वै विकारो न महान्प्रधानम् ॥ १७ ॥**

लेको कर्तव्यहै ॥ १४ ॥ और अपने आप देह त्यागै उसको कर्तव्यहै । हे नरनाथ ! जो इसलोकके त्यागनेकी इच्छा करै वह स्थिर सुखद एक आसन बैठ शुभ कालमें पुण्यदेशमें मनको आसक्त न करै, प्राणको जीतै, मनसे योगाभ्यासही योगीको मोक्षदायक है ॥ १५ ॥ अपनी निर्मल बुद्धिसे बुद्ध्यादिकोंके द्रष्टा जीवमें मन लगावै । जीवात्माको शुद्ध चैतन्य ब्रह्ममें एक करके आनंदको प्राप्त होकर सब कृत्यसे विराम करै, उससे परे कोई कार्य कर्तव्य नहीं है ॥ १६ ॥ जिस आत्मस्वरूपमें देवनका परम प्रभु, काल भी समर्थ नहीं हो सकैहै, वहां जगत्के ईश्वर देवताओंकी क्या सामर्थ्य है ? वहां न सतोगुणकी चलै, न तमोगुणकी; न रजोगुण, न अहंकार, न महत्तत्त्व, न माया, इन सबकी कुछ सामर्थ्य नहीं, फिर जगत्की

तौ क्या सामर्थ्य है? ॥ १७ ॥ यह भी "नहीं नहीं" कहनेवाले उसको विष्णुका परमपद कहते हैं. आत्माको त्यागकर औरमें मित्रता नहीं करते; पूजनीय ईश्वरको क्षण २ में हृदयसे मिलते हैं ॥१८॥ ईश्वरका चिंतवन करके इस प्रकार मुनि स्थित होकर सबसे उपराम करै, ब्रह्मज्ञानकी दृष्टिके बलसे विषयवासना त्यागकर, अपनी एँड़ीसे गुदाको बन्दकर, सब परिश्रम जीत, नाभि, आदि छः स्थानोंमें पवनको प्राप्त करै ॥१९॥ वह पवन जो नाभिके मणिपूरक चक्रमें स्थित है उसको, हृदयमें अनाहत चक्रमें रोककर, उदानगतिसे कण्ठके विशुद्धि चक्रमें उस पवनको प्राप्त करै वह मुनि है. पीछे बुद्धिसे अनुसंधानकर चित्तको जीतनेवाला अपने तालुके मूलमें धीरेसे उस वायुको प्राप्त करै ॥ २० ॥ दोनों कान, दोनों नेत्र, दोनों नाक,

**परं पदं वैष्णवमामनंति तद्यन्नेति नेतीत्यतदुत्सिसृक्षवः ॥ विसृज्य दौरात्म्यमनन्यसौहृदा हृदोपगुह्याऽर्हपदं पदे पदे ॥ १८ ॥ इत्थं मुनिस्तूपरमेद्व्यवस्थितो विज्ञानदृग्वीर्यसुरंधिताशयः ॥ स्वपार्ष्णिनाऽपीड्य गुदं ततोऽनिलं स्थानेषु षट्सून्नमयेज्जितक्लमः ॥ १९ ॥ नाभ्यां स्थितं हृद्यधिरोप्य तस्मादुदानगत्योरसि तं नयेन्मुनिः ॥ ततोऽनुसंधाय धिया मनस्वी स्वतालुमूलं शनकैर्नयेत ॥ २० ॥ तस्माद्भ्रुवोरंतरमुन्नयेत निरुद्धसप्ताऽऽयतनोऽनपेक्षः ॥ स्थित्वा मुहूर्तार्धमकुंठदृष्टिर्निर्भिद्य मूर्धन्विसृजेत्परं गतः ॥ २१ ॥ यदि प्रयास्यन्नृप पारमेष्ठ्यं वैहायसानामुत यद्विहारम् ॥ अष्टाधिपत्यं गुणसन्निवाये सहैव गच्छेन्मनसेंद्रियैश्च ॥ २२ ॥ योगेश्वराणां गतिमाहुरंतर्बहिस्त्रिलोक्याः पवनांतरात्मनाम् ॥ न कर्मभिस्तां गतिमाप्नुवंति विद्यातपोयोगसमाधिभाजाम् ॥ २३ ॥**

एक मुख, इन सातोंको रोककर चाहना न करै, किसी वस्तुकी. वो मुनि वहांसे उस भ्रुकुटी भीतर आज्ञाचक्र है उसमें प्राप्त करै, एक घडी स्थित होकर, शुद्ध दृष्टिकर, परब्रह्मको प्राप्तहो, ब्रह्मरंध्रको भेदकर देह इन्द्रियें सबको त्याग करै ॥ २१ ॥ यह पूर्वोक्त सद्योमुक्ति कही, अब क्रममुक्ति कहते हैं॥हे नृपेंद्र! जो ब्रह्माके स्थानमें होकर जाता है, जहाँ गगनचारी सिद्धोंका विहारस्थान है; और अणिमादिक अष्ट सिद्धि मिलती हैं इस ब्रह्माण्डमें मन इन्द्रियोंके साथही चला जाता है, क्योंकि मृत्युके समय जो वासना प्राणीके हृदयमें रहती है कि सब लोकोंके भोग भोगताहुआ जाऊं; तौ मन इन्द्रियसहित जीव जाता है ॥ २२ ॥ पवनरूप जिनकी देह, उपासना, भगवद्धर्म, अष्टांगयोग, समाधि, इनके करनेवाले योगीश्वरोंको त्रिलोकीके

बाहर भीतर सब स्थानोंमें जानेकी गति होतीहै; जो ऐसे कहते हैं वह उस गतिके कर्मोंसे नहीं प्राप्त होतेहैं ॥ २३ ॥ हे भूपाल ! आकाशमें होकर, ब्रह्मलोकके मार्गमें ज्योतिर्मय सुषुम्णा नाड़ीसे अग्निअभिमानी देवताको प्राप्त होताहै पीछे सब मलरहित हो, सो ऊपर वर्तमान हरिसंबंधी तारारूप शिशुमारचक्रको प्राप्त होता है, शिशुमारचक्रका वर्णन पंचमस्कन्धमें करेंगे॥२४॥श्रीविष्णुभगवान्,और सूर्यादिकोंका आश्रय,भूत विश्वकी नाभिरूप चक्रको उल्लंघन करते हैं । क्योंकि उस्से परे फिर स्वार्गियोंकी गति नहीं है,इसकारण एकही निर्मल लिंग शरीर अणुरूप होकर औरोंसे नमस्कृत ब्रह्मवेत्ताओंके स्थान, महर्लोकको प्राप्त होताहै।महाकल्पकी आयुवाले पंडित भृगु आदिक जहां रमण करतेहैं॥२५॥इसके उपरान्त कल्पांतमें श्रीशेषजीके

वैश्वानरं याति विहायसा गतः सुषुम्नया ब्रह्मपथेन शोचिषा ॥ विधूतकल्कोऽथ हरेरुदस्तात्प्रयाति चक्रं नृप शैशुमारम् ॥ २४ ॥ तद्विश्वनाभिं त्वतिवर्त्य विष्णोरणीयसा विरजेनात्मनैकः ॥ नमस्कृतं ब्रह्मविदामुपैति कल्पायुषो यद्विबुधा रमंते ॥ २५ ॥ अथो अनंतस्य मुखानलेन दंदह्यमानं स निरीक्ष्य विश्वम् ॥ निर्याति सिद्धेश्वरजुष्टधिष्ण्यं यद्द्वै परार्ध्यं तदु पारमेष्ठ्यम् ॥ २६ ॥ न यत्र शोको न जरा न मृत्युर्नार्तिर्न चोद्वेग ऋते कुतश्चित् ॥ यच्चित्ततोदः कृपयानिदंविदां दुरंतदुःखप्रभवानुदर्शनात् ॥ २७ ॥ ततो विशेषं प्रतिपद्य निर्भयस्तेनात्मनाऽपोनलमूर्तिरत्वरन् ॥ ज्योतिर्मयो वायुमुपेत्य काले वाय्वात्मना खं बृहदात्मलिंगम् ॥ २८ ॥

मुखकी अग्निसे संसारको भस्म देखकर सिद्धेश्वरोंसे सेवित स्थान जो द्विपरार्द्धमे स्थित रहे हैं, उस ब्रह्मलोकको जाते हैं ॥ २६ ॥ उस ब्रह्मलोकमें शोक,वृद्धापन,मृत्यु,दुःख,भय कहींसे कभी नहीं होता है.जो भगवत्के ध्यानको नहीं जानते हैं उनको भगवत्की कृपाविना,दुःखकारी चित्तको व्यथा उपजानेवाला जन्म मरण होता रहता है; परन्तु वहां शोकादिक कभी नही होताहैं जो ब्रह्मलोकमें जाते हैं उनकी गति तीन प्रकारकी है, जो बहुत पुण्य बहुत दान कर गये हैं,वह कल्पान्तरमें पुण्यकी न्यूनाधिकतासे अधिकारी होतेहैं,जो हिरण्यगर्भादिककी उपासनाके बलसे गयेहैं वह ब्रह्माके संग मुक्ति पावेंगे,जो भगवत्के उपासक हैं,वह अपनी इच्छासे ब्रह्माण्डको भेदकर श्रीवैकुण्ठमें वैष्णवपदको जातेहैं॥२७॥पीछे लिंगदेहसे पृथ्वीरूपको

प्राप्त होकर, भय त्याग पृथ्वीरूप हो, जलको प्राप्तहो शीघ्रता न करके ज्योतिर्मयहो, वायुको प्राप्तहो, पवनरूप होकर, बड़े भारी ब्रह्मके स्वरूप आकाशको प्राप्त होताहै॥२८॥ भगवद्भक्तको ब्रह्माण्ड भेदनेका जो प्रकारहै सो कहते हैं॥ईश्वररचित प्रकृतिके किसी अंशसे महत्तत्त्व होताहै,उसके अंशसे अहंकार, और उसके अंशसे शब्द बनताहै, उसकी मात्राके द्वारा आकाश, आकाशके अंशसे स्पर्श, उसकी मात्राके द्वारा वायु, वायुके अंशसे रूप, तन्मात्राके द्वारा तेज, तेजके अंशसे रस, उसकी मात्रासे जल, जलसे गंध और जलकी मात्रासे पृथ्वी होतीहै. यह सब मिलकर चतुर्दश भुवनात्मक विराट् शरीर ब्रह्माण्ड होताहै, उस ब्रह्माण्डका पंचशतकोटि योजन विस्तार है. पृथ्वी शब्द वाच्य विशेष अंड कटाह शतकोटि योजन विस्तार वाला है। कोई२ पंचाशत कोटि योजन कहते हैं फिर वायु आदिकोंके अनगिन्त अंश हैं सो वह उत्तरोत्तर शतगुणे अधिक हैं। आठ पृथ्वीके आवरण

**घ्राणेन गंधं रसनेन वै रसं रूपं तु दृष्ट्या श्वसनं त्वचैव ॥ श्रोत्रेण चोपेत्य नभोगुणत्वं प्राणेन चाकूतिमुपैति योगी ॥**
**॥ २९ ॥ स भूतसूक्ष्मेंद्रियसन्निकर्षं मनोमयं देवमयं विकार्यम् ॥ संसाद्य गत्या सह तेन याति विज्ञानतत्त्वं गुणसन्निरोधम् ॥ ३० ॥ तेनाऽऽत्मनाऽऽत्मानमुपैति शांतमानंदमानंदमयोऽवसाने ॥ एतां गतिं भागवतीं गतो यः स वै**
**पुनर्नेह विषज्जतेऽग ॥ ३१ ॥ एते सृती ते नृप वेदगीते त्वयाऽभिपृष्टे ह सनातने च ॥ ये वै पुरा ब्रह्मण आह पृष्ट**
**आराधितो भगवान्वासुदेवः ॥ ३२ ॥**

व्यापक हैं ॥ घ्राणसे गंध, रसनासे रस, दृष्टिसे रूप, त्वचासे स्पर्श, श्रोत्रसे आकाशके गुणको प्राप्त होकर योगी प्राणसे उन २ क्रियाओंको प्राप्त होतेहैं ॥ २९ ॥ अहंकार तीन प्रकारका है, तामस, राजस, सात्त्विक, तामससे जड़भूत सूक्ष्म उत्पन्न होतेहैं, राजससे बहिर्मुख दश इन्द्रियें सात्त्विकसे मन इन्द्रिय देवता, उनका लय उस अहंकारसे होताहै । सो योगी भूत सूक्ष्म इन्द्रियोंका लय, मनोमय, देवमय, अहंकारको गतिसे प्राप्त होकर, गुणोंका जिसमें लय ऐसे महत्तत्त्वको प्राप्त होताहै ॥ ३० ॥ हे नरेश! आनन्दमय जीव उपाधियोंके अंतमें प्रधानरूपसे उस आत्माको प्राप्त होताहै, भगवत्की गतिको जो गयाहै सो फिर इस संसारमें आसक्त नहीं होता ॥ ३१ ॥ हे राजेन्द्र । यह दोनों मार्ग वेदने गायेहैं सनातन मार्ग आपने

जाना है पहिले भगवान्‌की ब्रह्माने आराधना करीथी, तब भगवान् वासुदेवने यह गति ब्रह्माजीसे कहीथी ॥ ३२ ॥ जो जीव संसारमें फँसरहेहैं, उनको इससे अधिक और कल्याणदायक मार्ग नहीं है, जिससे कि, भगवान् वासुदेवमें भक्तियोग हो ॥ ३३ ॥ भगवान् चतुरानन निर्विकारी एकाग्र चित्त करके वेदको तीनबार, बुद्धिसे विचारकर आत्मामें प्रीतिहोय जिस्से वही निश्चय करते हुए ॥ ३४ ॥ भगवान् सब जीवोंमें अपने आत्मा करके श्रीहरि दीखे हैं, बुद्धि आदि जो ईश्वरके देखनेके उपायहैं और अनुमान करनेके जो लक्षण हैं उनसे दीखतेहैं ॥ ३५ ॥ हे नृपेन्द्र! इसकारण सर्वात्मा हरि सर्वत्र सब कालमें श्रवण करनेके योग्यहैं। और वही मधुसूदन सब जीवोंके स्मरण करने योग्यहैं ॥ ३६ ॥ जो कोई भगवान् सर्वव्यापककी

न ह्यतोऽन्यः शिवः पंथा विशतः संसृताविह ॥ वासुदेवे भगवति भक्तियोगो यतो भवेत् ॥ ३३ ॥ भगवान्ब्रह्म कार्त्स्न्येन त्रिरन्वीक्ष्य मनीषया ॥ तदध्यवस्यत्कूटस्थो रतिरात्मन्यतो भवेत् ॥ ३४ ॥ भगवान्सर्वभूतेषु लक्षितः स्वात्मना हरिः ॥ दृश्यैर्बुद्ध्यादिभिर्द्रष्टा लक्षणैरनुमापकैः ॥ ३५ ॥ तस्मात्सर्वात्मना राजन्हरिः सर्वत्र सर्वदा ॥ श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च स्मर्तव्यो भगवान्नृणाम् ॥ ३६ ॥ पिबंति ये भगवत आत्मनः सतां कथामृतं श्रवणपुटेषु संभृतम् ॥ पुनंति ते विषयविदूषिताशयं व्रजंति तच्चरणसरोरुहांतिकम् ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्भा० म० द्वितीयस्कंधे पुरुषसंस्थानुवर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवमेतन्निगदितं पृष्टवान्यद्भवान्मम ॥ नृणां यन्म्रियमाणानां मनुष्येषु मनीषिणाम् ॥ ॥ १ ॥ ब्रह्मवर्चसकामस्तु यजेत ब्रह्मणस्पतिम् ॥ इंद्रमिंद्रियकामस्तु प्रजाकामः प्रजापतीन् ॥ २ ॥

अथवा ब्राह्मणोंकी कथामृतको श्रवणोंसे भली प्रकार भर २ के पीतेहैं, वह विषयोंसे अतिदूषित अंतःकरणको पवित्र कर श्रीहरिके चरणकमलोंके समीप जातेहैं ॥३७॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां सूक्ष्मरूपध्यानवर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥ दोहा—कहों तृतीय अध्यायमें, देवार्चनको हेत। जौन जौनसे देवता, जेहि २ फलको देत ॥ १ ॥ शुकदेवजी बोले जो बात आपने हमसे पूँछी सो हमने कही. आसन्नमृत्यु बुद्धिमान् मनुष्योंको यह श्रीहरिकी कथा श्रवणादिकही श्रेष्ठ है ॥ १ ॥ परन्तु अनेक कामोंकी फल प्राप्तिके लिये अन्य अन्य देवताओंका भी भजन करना योग्य है, ब्रह्मतेज बढानेकी इच्छावाले वेदपति ब्रह्माका पूजन करें, इन्द्रियोंकी पुष्टता चाहनेवाले इन्द्रकी

पूजा करैं, सन्तानवृद्धि चाहनेवाला दक्षप्रजापतिकी पूजा करै * ॥ २ ॥ लक्ष्मीकी इच्छावाला दुर्गादेवीकी पूजा करै, तेजकी अभिलाषावाला अग्निकी पूजा करै, धनकी कामनावाला श्रेष्ठ वसुका पूजन करै। जो वीर्यवान् होनाचाहै वह वीर्यदाता महादेवका पूजन करै ॥ ३ ॥ अन्नादिक भोगकी इच्छावाला अदितिकी सेवामें अनुरक्त हो, स्वर्गकी कामनावाला द्वादश आदित्योंकी पूजा करै, राज्यकी कामनावाला विश्वेदेवाओंका भजन करै, जो देश देशान्तरकी प्रजाको अपने अधीन करना चाहै वह साध्यानामक देवताओंका पूजन करै ॥ ४ ॥ आयुका प्रार्थी अश्विनीकुमारको और पुष्टिकी कामनावाला पृथ्वीको स्वच्छकर पूजन करै। जिसको अपनी प्रतिष्ठाकी वाञ्छा हो वह लोकप्राप्त

देवीं मायां तु श्रीकामस्तेजस्कामो विभावसुम् ॥ वसुकामो वसून्रुद्रान्वीर्यकामोऽथ वीर्यवान् ॥ ३ ॥ अन्नाद्यकामस्त्व दितिं स्वर्गकामोऽदितेः सुतान् ॥ विश्वान्देवान्राज्यकामः साध्यान्संसाधको विशाम् ॥४॥ आयुःकामोऽश्विनौ देवौ पुष्टि काम इलां यजेत् ॥ प्रतिष्ठाकामः पुरुषो रोदसी लोकमातरौ ॥५॥ रूपाभिकामो गंधर्वान्स्त्रीकामोप्सर उर्वशीम् ॥ आधि पत्यकामः सर्वेषां यजेत परमेष्ठिनम् ॥ ६ ॥ यज्ञं यजेद्यशस्कामः कोशकामः प्रचेतसम् ॥ विद्याकामस्तु गिरिशं दांपत्यार्थ उमां सतीम् ॥ ७ ॥ धर्मार्थ उत्तमश्लोकं तंतुं तन्वन्पितॄन्यजेत् ॥ रक्षाकामः पुण्यजनानोजस्कामो मरुद्गणान् ॥ ८ ॥

द्यावापृथ्वीकी पूजा करै ॥ ५ ॥ रूपका चाहनेवाला गन्धर्वोंकी, सुन्दर स्त्री चाहनेवाला उर्वशी अप्सराकी, और सब देशके राज्यकी कामनावाला परमेष्ठी नामक ईश्वरका पूजन करै ॥ ६ ॥ यशकी इच्छावाला यज्ञपुरुषकी, और कोपकी इच्छावाला प्रचेता वरुणकी, विद्या चाहनेवाला महादेवजीकी, दंपतिमें प्रीत्यर्थ पार्वतीजीकी ॥ ७ ॥ धर्मका चाहनेवाला विष्णुकी, संतानकी वृद्धि चाहनेवाला अर्यमा नामक

* शंका—शुकदेवजीसे राजा परीक्षित्ने बूझा कि, हे मुनिराज! मरनेवाले मनुष्यको क्या काम करना चाहिये? सो शुकदेवजीने इसका उत्तर तो पीछे दिया, और जो राजाने सब देवताओंका पूजन नहीं बूझा था सो शुकदेवजीने देवताओंका पूजन क्यों वर्णन किया।

उत्तर—शुकदेवजीने अपने मनमें विचारा कि, सब कामना सिद्ध होनेके लिये पृथक् पृथक् देवताओंके पूजनकी विधि हम वर्णन करैंगे तो सब जीवोंको सुख उत्पन्न होगा. ऐसा विचारके राजाने नहींभी बूझा था तौभी सब कामोंकी प्राप्ति होनेके लिये सब देवताओंका पृथक् पृथक् पूजन वर्णन किया, शुकदेवजीने विचार किया कि, सब मनुष्य अपने अपने हृदयमें अपने अपने कामोंको देखके हमारी कही हुई विधिसे देवताओंका पूजन करके सुखको प्राप्त होंगे ॥

पितरोंकी, जो सदा बाधा विपत्तिसे अपनी रक्षा चाहे वह यक्षोंकी, बलकी कामनावाला मरुद्गणोंकी ॥ ८ ॥ जिसको राजगद्दीकी इच्छा होय वह मनु महाराजकी, और शत्रुका नाश चाहनेवाला निर्ऋति मृत्युकी, भोगकी इच्छा हो तौ चन्द्रमाकी, किसी कामकी इच्छा न हो केवल वैराग्यकी चाहना हो वह परमपुरुष भगवानकी ॥ ९ ॥ जिसको किसी वस्तुकी चाहना न हो अथवा सब वस्तुकी इच्छाके संग मोक्षकी भी कामना हो तौ उदार भक्ति और तीव्र बुद्धिसे परम पुरुष विष्णुभगवानकी पूजा करै ॥ १० ॥ ईश्वरमें अचल भाव हो, ब्राह्मण भगवत् भक्तोंकी संगति करना यही सब कर्म करनेवालेको परमपुरुषार्थका लाभ है ॥ ११ ॥ सब ओरसे रागादिकका समूह जिस्से दूर होजावे, ऐसा ज्ञान जिस कथामें होताहै तब

राज्यकामो मनून्देवान्निर्ऋतिं त्वभिचरन्यजेत् ॥ कामकामो यजेत्सोममकामः पुरुषं परम् ॥ ९ ॥ अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः ॥ तीव्रेण भक्तियोगेन यजेत पुरुषं परम् ॥ १० ॥ एतावानेव यजतामिह निःश्रेयसोदयः ॥ भगवत्यचलो भावो यद्भागवतसंगतः ॥ ११ ॥ ज्ञानं यदा प्रतिनिवृत्तगुणोर्मिचक्रमात्मप्रसाद उत यत्र गुणेष्वसंगः ॥ कैवल्यसंमतपथस्त्वथ भक्तियोगः को निर्वृतो हरिकथासु रतिं न कुर्यात् ॥ १२ ॥ शौनक उवाच ॥ इत्यभिव्याहृतं राजा निशम्य भरतर्षभः ॥ किमन्यत्पृष्टवान्भूयो वैयासकिमृषिं कविम् ॥१३॥ एतच्छुश्रूषतां विद्वन्सूत नोऽर्हसि भाषितुम् ॥ कथा हरिकथोदर्काः सतां स्युः सदसि ध्रुवम् ॥ १४ ॥ स वै भागवतो राजा पांडवेयो महारथः ॥ बालक्रीडनकैः क्रीडन्कृष्णक्रीडां य आददे ॥ १५ ॥

आत्मा मन प्रसन्न होताहै, जब सब विषयोंसे मन हटै है तब कैवल्यसम्मत मार्गमें भक्तियोग होताहै, तब सब सुख होते हैं. और तब वह हरिकथामें प्रीति करते हैं ॥१२॥ शौनकजी बोले–कि, भरतवंशियोंमे श्रेष्ठ राजा परीक्षितने यह कथा सुनकर, फिर व्यासपुत्र, शब्दब्रह्मके ज्ञाता, परब्रह्मदर्शी शुकदेवजीसे क्या बूझा ? ॥ १३ ॥ हे विद्वज्जन ! सुननेकी इच्छावाले मुझसे आप कहनेके योग्यहो, संतोंकी सभामें श्रीभगवानकी कथाही फलहै, सो निश्चय करनेसे होताहै ॥ १४ ॥ सो भागवत पाण्डुनन्दन महारथी परीक्षित बालक्रीडामें खेलनेके समय श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी

क्रीडा किया करतेथे ॥ १५ ॥ और व्यासपुत्र भगवान् वासुदेवमें परायण, कथनयोग्य श्रीवृन्दावनविहारीके उदार चारित्र संतोंकी सभामें सदा कहा करते हैं ॥ १६ ॥ सूर्यनारायण उदय अस्त होकर नित्य पुरुषकी आयुका हरण करते हैं। उत्तम यशस्वी परमेश्वरकी चिंतनाके विना जो क्षण व्यतीत होते हैं,वहआयु वृथा जाती है॥१७॥ वृक्ष क्या जीते नहीं हैं? धौंकनी क्या श्वास नहीं लेतीहै? और ग्रामके पशु क्या नहीं खातेहैं? वा विष्ठादिक नहीं करते हैं? इनकी आयु व्यर्थही है ॥ १८ ॥ श्वान, ग्रामसूकर, ऊँट, गधा यह जिसकी स्तुति करें वह व्यक्तिभी पशु है। जिसके श्रवणमें कभी भगवच्चारित्र न सुनाया गया है वह पुरुष पशुतुल्य है ॥ १९ ॥ परमेश्वरके चारित्र जो मनुष्य कानसे न सुने वह कान साँपके बिल

वैयासकिश्च भगवान्वासुदेवपरायणः ॥ उरुगायगुणोदाराः सतां स्युर्हि समागमे ॥ १६ ॥ आयुर्हरति वै पुंसामुद्यन्नस्तं च यन्नसौ ॥ तस्यर्ते यत्क्षणो नीतः उत्तमश्लोकवार्तया ॥ १७ ॥ तरवः किं न जीवंति भस्त्राः किं न श्वसंत्युत ॥ न खादंति न मेहंति किं ग्रामपशवोऽपरे ॥ १८ ॥ श्वविड्वराहोष्ट्रखरैः संस्तुतः पुरुषः पशुः ॥ न यत्कर्णपथोपेतो जातु नाम गदाग्रजः ॥ १९ ॥ बिले बतोरुक्रमविक्रमान्ये न शृण्वतः कर्णपुटे नरस्य ॥ जिह्वाऽसती दार्दुरिकेव सूत न चोपगायत्युरुगायगाथाः ॥ २० ॥ भारः परं पट्टकिरीटजुष्टमप्युत्तमांगं न नमेन्मुकुंदम् ॥ शावौ करौ नो कुरुतः सपर्यां हरेर्लसत्कांचनकंकणौ वा ॥ २१ ॥ बर्हायिते ते नयने नराणां लिंगानि विष्णोर्न निरीक्षतो ये ॥ पादौ नृणां तौ द्रुमजन्मभाजौ क्षेत्राणि नानुव्रजतो हरेर्यौ ॥ २२ ॥

समान हैं। और हे सूत! जिनकी जीभसे परमात्माका नाम नहीं निकलता और भगवत्कथा नहीं होती वह खोटी जीभ मेंडककी जिह्वावत् है. और वृथा बकवाद करती है ॥ २० ॥ रेशमी वस्त्रवेष्टित, शोभायमान किरीटयुक्त शिर, जो भक्तवत्सलको प्रणाम नहीं करता; वह मस्तक केवल शरीरपर भार है। यदि हाथोंमें सुन्दर २ कंकणादि शोभितहों, परंतु वह भुजा हरिकी सेवा करै नहीं तो वह भी काष्ठकी करछीके तुल्य हैं ॥ २१ ॥ जिननेत्रोंने बाँकेबिहारीकी मनोहर झाँकी न निहारी, और महात्मा पुरुषोंका न दर्शन किया वह आँखें मोरपखकी सदृश हैं, और जिन पैरोंसे

मधुसूदनके क्षेत्रोमें न फिरा, और तीर्थयात्रा न करी वह पद वृक्षोंकी समान हैं ॥ २२॥जिसके शरीरमें ब्राह्मणों और नारायणके चरणकी रजका न स्पर्श हुआ वह प्राणी जीताहुआ मृतकतुल्यहै। जिसने विष्णुभगवान् और शालिग्रामके ऊपर चढीहुई तुलसी पत्रकी सुगन्ध न ली वह श्वास लेता हुआ मृतक है ॥ २३ ॥ बडे खेदका विषयहै कि, ग्रहण करनेयोग्य जो भगवत्के नाम हृदयसे नही लेते वह हृदय प्रस्तरकी नाईंहै। जिन्हें हरियश श्रवण करनेसे हृदयमें विकार न हो और आंखोमें जल न आवै; शरीरके रोम खड़े न हों वह हृदय पाषाणनिर्मित समझो ॥ २४ ॥ जो अभक्त हैं उनका किया कर्म सब व्यर्थ है। हे अंग! हमारे मनके अनुकूल तुम कहो, भक्तोंमें प्रधान व्यासनन्दन आत्मविद्याके ज्ञातासे जो राजाने बूझा

जीवञ्छवो भागवतांघ्रिरेणुं न जातु मर्त्योऽभिलभेत यस्तु ॥ श्रीविष्णुपद्या मनुजस्तुलस्याः श्वसञ्छवो यस्तु न वेद गंधम् ॥ २३ ॥ तदश्मसारं हृदयं बतेदं यद्गृह्यमाणैर्हरिनामधेयैः ॥ न विक्रियेताऽथ यदा विकारो नेत्रे जलं गात्ररुहेषु हर्षः ॥ २४ ॥ अथाभिधेह्यंग मनोनुकूलं प्रभाषसे भागवतप्रधानः ॥ यदाह वैयासकिरात्मविद्याविशारदो नृपति साधु पृष्टः ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे श्रोतृश्रद्धानिरूपणं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ सूत उवाच ॥ वैयासकेरिति वचस्तत्त्वनिश्चयमात्मनः ॥ उपधार्य मतिं कृष्ण औत्तरेयः सतीं व्यधात् ॥ १ ॥ आत्मजायासुतागारपशुद्रविणबंधुषु ॥ राज्ये चाविकले नित्यं निरूढां ममतां जहौ ॥ २ ॥ पप्रच्छ चेममेवार्थं यन्मां पृच्छथ सत्तमाः ॥ कृष्णानुभावश्रवणे श्रद्दधानो महामनाः ॥ ३ ॥

और उन्होंने कहा सो आपभी कहिये ॥२५॥ इति श्रीमद्भा० महा० द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां ब्रह्मादिदेवपूजनवर्णनं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

दोहा–अब कछु वर्णन सृष्टिको, वर्णतमतिअनुसार ॥ रचना पालन लय करन, भगवत कौन प्रकार॥१॥

सूतजी बोले कि, शुकाचार्यकी आत्माके तत्त्व निश्चय करनेवाले वचन सुनकर भली भांति राजेंद्र परीक्षितने कृष्णचन्द्रके चरणोंमें अपना मन लगाया ॥१॥ शरीर, स्त्री, पुत्र, घर, भ्राता, वन्धु, राज्य, पशु और धन इन सबकी ममता संपूर्ण त्यागदी ॥२॥ हे श्रेष्ठजनो! जो तुमने मुझसे पूंछा, इसीको श्रीकृष्णके अनुभव सुननेमें श्रद्धावाले

पुरुष बूझतेहैं ॥३॥ अपनी मृत्यु निकट जान धर्म, अर्थ, काम इनको सम्यक् प्रकार ईश्वरमें समर्पणकर पतितपावन गोवर्द्धनधारी नारायणमें अपनी आत्माको लगाया॥४॥परीक्षित् बोले कि,हे ब्रह्मन्! हे पापरहित! श्रीवासुदेव भगवान्‌की कथा कहनेवाले वचन बहुत सुन्दर हैं,जिस्से मेरा सब अंधकार दूर होगया ॥५॥जिसकी चिंता ब्रह्मादिक करते हैं ऐसे इस विश्वको भगवान् अपनी मायासे जिसप्रकार आप रचना करतेहैं वह मैं सुना चाहताहूं॥६॥ जैसे इस विश्वको रचकर पालन व फिर संहार करते हैं; जिस शक्तिका आश्रय लेकर परमपुरुष बहुत शक्ति धारण करतेहैं ? सो कहो ॥७॥ हे ब्रह्मन् !

संस्थां विज्ञाय संन्यस्य कर्म त्रैवर्गिकं च यत् ॥ वासुदेवे भगवति आत्मभावं दृढं गतः ॥ ४ ॥ राजोवाच ॥ समीचीनं वचो ब्रह्मन्सर्वज्ञस्य तवाऽनघ ॥ तमो विशीर्यते मह्यं हरेः कथयतः कथाम् ॥ ५ ॥ भूय एव विवित्सामि भगवानात्ममायया ॥ यथेदं सृजते विश्वं दुर्विभाव्यमधीश्वरैः ॥ ६ ॥ यथा गोपायति विश्वं यथा संयच्छते पुनः ॥ यांयां शक्तिमुपाश्रित्य पुरुशक्तिः परः पुमान् ॥ आत्मानं क्रीडयन्क्रीडन्करोति विकरोति च ॥७॥ नूनं भगवतो ब्रह्मन्हरेरद्भुतकर्मणः ॥ दुर्विभाव्यमिवाभाति कविभिश्चापि चेष्टितम् ॥ ८ ॥ यथा गुणांस्तु प्रकृतेर्युगपत्क्रमशोऽपि वा ॥ बिभर्ति भूरिशस्त्वेकः कुर्वन्कर्माणि जन्मभिः ॥ ९ ॥ विचिकित्सितमेतन्मे ब्रवीतु भगवान्यथा ॥ शाब्दे ब्रह्मणि निष्णातः परस्मिंश्च भवान्खलु ॥ १० ॥ सूत उवाच ॥ इत्युपामंत्रितो राज्ञा गुणानुकथने हरेः ॥ हृषीकेशमनुस्मृत्य प्रतिवक्तुं प्रचक्रमे ॥ ११ ॥

अद्भुतकर्म करनेवाले लोकनाथ हरिकी चेष्टा यथार्थ बड़े २ कवियोंसेभी निश्चय नहीं करी गई है, ऐसा विदित होता है ॥ ८ ॥ जन्म धारण कर कर्मकर्ता एक ईश्वर एक कालमें अथवा क्रम २ से प्रकृतिके गुणोंको धारण करते हैं ॥ ९ ॥ यह श्रवण करनेकी मेरी इच्छाहै सो आप कृपाकर कहिये ? ॥ क्योंकि आप परमेश्वर और शब्द परब्रह्मके भली प्रकार पारंगत हैं ॥ १० ॥ सूतजी बोले कि, श्रीहरिके गुणानुवाद कहनेको नरनाथ परीक्षितने ऐसे प्रार्थना की, तब व्यासनंदन श्रीशुकदेवजीने श्रीवृन्दावनचन्द्रका स्मरणकर श्रीमद्भागवतके कहनेका प्रारम्भ किया ॥ ११ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि हरिकी महिमाका प्रमाण नहीं, इस विश्वकी उत्पत्ति, पालन, संहार इन चरित्रोंसे ब्रह्मादिक तीन शक्ति धारण करनेवाले घट २ वासी, किसीको जिनका मार्ग नहीं दीखै ऐसे परमपुरुष ईश्वरको मेरा नमस्कार है ॥ १२ ॥ धर्मवर्ती संतोंके कष्टनाशक, अधर्मी असंतोंके विनाशक, सब जीवमात्रमें जिनकी मूर्ति परमहंस आश्रममें स्थित पुरुषोंको वारबार ढूँढ़नेकी योग्यता देनेवाले परमेश्वरको फिर नमस्कार है ॥ १३ ॥ भक्तपालक, कुत्सित योगियोंसे दूर, अपने समान वा अधिकतासे रहित, ऐश्वर्यसे अपने स्वरूपमें रमण करनेहारे परब्रह्मको वारंवार नमस्कार है॥

श्रीशुक उवाच ॥ नमः परस्मै पुरुषाय भूयसे सदुद्भवस्थाननिरोधलीलया ॥ गृहीतशक्तित्रितयाय देहिनामंतर्भवायानुपलक्ष्यवर्त्मने ॥ १२ ॥ भूयो नमः सद्वृजिनच्छिदेऽसतामसंभवायाऽखिलसत्त्वमूर्तये ॥ पुंसां पुनः पारमहंस्य आश्रमे व्यवस्थितानामनुमृग्यदाशुषे ॥ १३ ॥ नमोनमस्तेऽस्त्वृषभाय सात्वतां विदूरकाष्ठाय मुहुः कुयोगिनाम् ॥ निरस्तसाम्यातिशयेन राधसा स्वधामनि ब्रह्मणि रंस्यते नमः ॥ १४ ॥ यत्कीर्तनं यत्स्मरणं यदीक्षणं यद्वंदनं यच्छ्रवणं यदर्हणम् ॥ लोकस्य सद्यो विधुनोति कल्मषं तस्मै सुभद्रश्रवसे नमोनमः ॥ १५ ॥ विचक्षणा यच्चरणोपसादनात्संगं व्युदस्योभयतोंतरात्मनः ॥ विंदंति हि ब्रह्मगतिं गतक्लमास्तस्मै सुभद्रश्रवसे नमोनमः ॥ १६ ॥ तपस्विनो दानपरा यशस्विनो मनस्विनो मंत्रविदः सुमंगलाः ॥ क्षेमं न विंदंति विना यदर्पणं तस्मै सुभद्रश्रवसे नमोनमः ॥ १७ ॥

॥१४॥ जिनका कीर्तन, स्मरण, दर्शन, वन्दन कथाश्रवण, पूजन सब लोकोंके पापको शीघ्र नाश करता है। उन सुन्दर मंगलरूप यशस्वी परमात्माको नमस्कार है। सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान्, सर्वान्तर्यामी, सर्वेश्वरको सब ओरसे नमस्कार मात्रही श्रेष्ठ है ॥ १५ ॥ विवेकी लोग जिनके चरणकी सेवासे आत्माका दोनों ओरसे संग त्याग परिश्रमरहित परब्रह्मकी गतिको प्राप्त होतेहैं ऐसे मंगलरूप यशस्वीके अर्थ नमस्कार है ॥ १६ ॥ तपस्वी, महादानी, यशस्वी, मनस्वी, मंत्रवेत्ता, मंगलकारी अपने २ करेहुए जिन कर्मोंको परमेश्वरमें समर्प्पण किये विना क्षेमको प्राप्त नहीं होते हैं,

ऐसे सुंदर मंगलरूप यशस्वीको नमस्कार है ॥ १७ ॥ किरात, हूण, आंध्र, पुलिन्द, पुल्कस, आभीर, कंक, यवन, खशादिक और और पापी भी जिसके आश्रयसे शुद्ध होजाते हैं उस सर्वव्यापक शीलयुक्त ईश्वरके अर्थ नमस्कार है ॥ १८ ॥ आत्मज्ञानियोंके आत्मा, सबके ईश्वर, वेदत्रयीमय, धर्ममय, तपोमय,निष्कपटी, ब्रह्मा, शंकर आदियोंसे अति आश्चर्यद्वारा जिनकी मूर्ति देखने योग्य है सो भगवान् मुझपर प्रसन्न होवें ॥ १९ ॥ श्रीभू लीलानायक, यज्ञपति, प्रजापति, बुद्धिपति, लोकपति, धरापति, अन्धक, वृष्णि सात्वतोंके पति, गति, संतोंके पति मुझपर प्रसन्न होवें॥२०॥जिनके

किरातहूणांध्रपुलिंदपुल्कसा आभीरकंका यवनाः खशादयः ॥ येऽन्ये च पापा यदुपाश्रयाश्रयाः शुध्यंति तस्मै प्रभविष्णवे नमः ॥१८॥ स एष आत्माऽऽत्मवतामधीश्वरस्त्रयीमयो धर्ममयस्तपोमयः ॥ गतव्यलीकैरजशंकरादिभिर्वितर्क्यलिंगो भगवान्प्रसीदताम् ॥१९॥ श्रियः पतिर्यज्ञपतिः प्रजापतिर्धियां पतिर्लोकपतिर्धरापतिः॥ पतिर्गतिश्चांधकवृष्णिसात्वतां प्रसीदतां मे भगवान्सतां पतिः॥ २० ॥ यदंघ्र्यनुध्यानसमाधिधौतया धियाऽनुपश्यंति हि तत्त्वमात्मनः॥ वदंति चैतत्कवयो यथारुचं स मे मुकुंदो भगवान्प्रसीदताम् ॥ २१ ॥ प्रचोदिता येन पुरा सरस्वती वितन्वताऽजस्य सतीं स्मृतिं हृदि ॥ स्वलक्षणा प्रादुरभूत्किलाऽऽस्यतः स मे ऋषीणामृषभः प्रसीदताम् ॥ २२ ॥ भूतैर्महद्भिर्य इमाः पुरो विभुर्निर्माय शेते यदमूषु पूरुषः ॥ भुंक्ते गुणान्षोडशषोडशात्मकः सोऽलंकृषीष्ट भगवान्वचांसि मे ॥ २३ ॥

दोनों चरणोंके निरन्तर ध्यानरूप समाधिसे धुई हुई बुद्धिसे सगुण, निर्गुण, उपासना करके ईश्वरके तत्त्वका दर्शन करते हैं और पंडित लोग अपनी बुद्धिके अनुसार इस तत्त्वका वर्णन करते हैं, सो मुकुन्द भगवान् मेरे ऊपर प्रसन्न होवें ॥२१॥ कल्पके आदिमें ब्रह्माके हृदयमें सृष्टिके रचनेवाली स्मृतिको विस्तार करनेवालेसे प्रेरित सरस्वती ब्रह्माके मुखसे प्रगट हुई, वह असाधारण लक्षण ऋषियोंके भी बड़े श्रेष्ठ ईश्वर मुझपर प्रसन्न होवें ॥२२॥ जो ईश्वर पंचभूतोंसे इन सबको निर्माणकर इनके भीतर बसतेहैं, वे षोड़शकलाधारी समर्थ सोलह गुणोंके भोक्ता भगवान् मेरे वचनोंको

अलं कृतकरें ॥ २३ ॥ ब्रह्माके अन्तर्यामी भक्तजन जिनके मुखकमलके मादक ज्ञानमय रसको पीते हैं, उन ब्रह्माके अन्तर्यामी भगवान् वासुदेवके अर्थ नमस्कार है ॥ २४ ॥ हे नृपाल ! वेदगर्भ साक्षात् हरि व्यापक ईश्वरने जो ब्रह्माजीसे कहा, ब्रह्माने नारदजीसे कहा वह यही बात है जो तुमने प्रश्न किया ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां वक्तृश्रद्धानिरूपणं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ दोहा—इस पंचम अध्यायमें, विराटलीलारूप । विराटकी सब सृष्टिको, वरणों परम अनूप ॥ ५ ॥ श्रीनारदजी बोले कि, हे देवाधिदेव ! हे सर्व जीववत्सल ! हे पूर्वज ! आपके अर्थ नमस्कार है. आत्माके तत्त्वका निरन्तर दर्शन देनेवाला ज्ञान आप कहिये ॥ १ ॥ हे प्रभो ! जो रूप है,

नमस्तस्मै भगवते वासुदेवाय वेधसे ॥ पपुर्ज्ञानमयं सौम्या यन्मुखांबुरुहासवम् ॥ २४ ॥ एतदेवात्मभू राजन्नारदाय विपृच्छते ॥ वेदगर्भोऽभ्यधात्साक्षाद्यदाह हरिरात्मनः ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे वक्तृश्रद्धानिरूपणं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ नारद उवाच ॥ ॥ देवदेव नमस्तेऽस्तु भूतभावनपूर्वज ॥ तद्विजानीहि यज्ज्ञानमात्मतत्त्वनिदर्शनम् ॥ १ ॥ यद्रूपं यदधिष्ठानं यतः सृष्टमिदं प्रभो ॥ यत्संस्थं यत्परं यच्च तत्तत्त्वं वद तत्त्वतः ॥ २ ॥ सर्वं ह्येतद्भवान्वेद भूतभव्यभवत्प्रभुः ॥ करामलकवद्विश्वं विज्ञानावसितं तव ॥ ३ ॥ यद्विज्ञानो यदाधारो यत्परस्त्वं यदात्मकः ॥ एकः सृजसि भूतानि भूतैरेवात्ममायया ॥ ४ ॥ आत्मन्भावयसे तानि न पराभावयन्स्वयम् ॥ आत्मशक्तिमवष्टभ्य ऊर्णनाभिरिवाक्लमः ॥ ५ ॥

जिसके आश्रय यह सब हैं, और जिस्से यह सब रचागया है, जिस्में यह लीन और जिसके अधीन है, जो कुछ है वह तत्त्व सिद्धान्तसे आप कहो ॥ २ ॥ हे प्रभो ! तुम भूत भविष्यत् वर्तमान यह सब जानते हो, हाथमें जैसे निर्मल जलकी बूँद अथवा आमला होय ऐसे अत्यन्त ज्ञानकर निश्चिन्त हो, इस विश्वको तुम जानते हो ॥ ३ ॥ जो विशेष ज्ञान है, जो आधार है, जिसमें तुम परायण हो; जो स्वरूप है अपनी मायासे सब जीवोंको एक तुम रचो हो मुझको तौ तुम ही ईश्वर जान पड़ते हो ॥ ४ ॥ उन सबका आपही पालन करते हो तुम्हारा

तिरस्कार कोई नहीं करसकता जैसे श्रमरहित मकड़ी अपनी शक्तिका आश्रय लेकर घर रचती है तद्वत् तुम हो ॥ ५ ॥ हे विभो ! इस विश्वमें उत्तम अधम समान मनुष्यादि नामरूप द्विपदत्वादि गुण शुक्लादिसे साध्य सूक्ष्म स्थूल और तुमसे परे कोई नहीं है यह सब तुमसे ही होताहै ॥ ६ ॥ सावधान अच्छी प्रकार होकर आपभी घोर तप करते हो इसलिये हमको बड़ी चिन्ता व खेद उत्पन्न होता है ॥ ७ ॥ हे सर्वज्ञ ! हे सकलेश्वर ! मैं जो जिज्ञासा करता हूं सो आपसे शिक्षित जैसे मैं जानसकूं तैसे विशेषकर मुझसे तुम कहो ॥ ८ ॥ श्रीब्रह्माजी बोले कि, हे पुत्र !

नाहं वेद परं ह्यस्मिन्नापरं न समं विभो ॥ नामरूपगुणैर्भाव्यं सदसत्किंचिदन्यतः ॥ ६ ॥ स भवानचरद्धोरं यत्तपः सुसमाहितः ॥ तेन खेदयसे नस्त्वं पराऽऽशंकां प्रयच्छसि ॥ ७ ॥ एतन्मे पृच्छतः सर्वं सर्वज्ञ सकलेश्वर ॥ विजानीहि यथैवेदमहं बुध्येऽनुशासितः ॥ ८ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ सम्यक्कारुणिकस्येदं वत्स ते विचिकित्सितम् ॥ यदहं चोदितो धर्मे भगवद्वीर्यदर्शने ॥ ९ ॥ नानृतं तव तच्चापि यथा मां प्रब्रवीषि भोः ॥ अविज्ञाय परं मत्त एतावत्त्वं यतो हि मे ॥ १० ॥ येन स्वरोचिषा विश्वं रोचितं रोचयाम्यहम् ॥ यथाऽर्कोऽग्निर्यथा सोमो यथर्क्षग्रहतारकाः ॥ ११ ॥ तस्मै नमो भगवते वासुदेवाय धीमहि ॥ यन्मायया दुर्जयया मां ब्रुवंति जगद्गुरुम् ॥ १२ ॥ विलज्जमानया यस्य स्थातुमीक्षापथेऽमुया ॥ विमोहिता विकत्थंते ममाहमिति दुर्धियः ॥ १३ ॥

दयावंत तुम्हारा संदेह ठीक है। हे सौम्य ! भगवतके वीर्यके प्रकाशमें जो तुमने मुझसे प्रेरणा की ॥ ९ ॥ हे नारद ! जैसे आप मुझसे कहते हैं यह ऐसे ही है, तुम्हारा कहना मिथ्या नहीं है। मुझसे परे और कौन है ? यह ऐसेही है ॥ १० ॥ जिनके प्रकाशित प्रकाशसे विश्वको मैं प्रकाश करूंहूँ, जैसे सूर्य, अग्नि, चन्द्रमा, नक्षत्र, ग्रह, तारे यह ईश्वरकी सत्तासे सब प्रकाश करते हैं ॥ ११ ॥ तिन भगवान्को नमस्कार है। वासुदेवका ध्यान करते हैं जिनकी दुर्जय मायासे मुझको सब जीव जगद्गुरु कहते हैं ॥ १२ ॥ उस ईश्वरके सम्मुख खड़े होनेसे जिसको लाज

आवे ऐसी मायासे मोहित दुर्बुद्धिवाले हमसरीखे ब्रह्मादिक 'यह मेरा है, यह हम हैं' ऐसी श्लाघा करते हैं ॥ १३ ॥ सबका उत्तर ब्रह्मदेव कहते हैं कि–द्रव्य, कर्म, काल, स्वभाव, जीव यह सिद्धान्तसे विचारे हैं तौ हे ब्रह्मन्! वासुदेवसे परे कुछ नहीं हैं ॥ १४ ॥ वेद नारायणको कहते हैं, सब देवता नारायणके अंशसे जन्मे हैं, सब लोक नारायणका वर्णन करते हैं, सब यज्ञ नारायणका वर्णन करते हैं ॥ १५ ॥ योगशास्त्र नारायणका वर्णन करते हैं, तप नारायणको कहता है। ज्ञान नारायणको कहता है, सबकी गति नारायण ही है ॥ १६ ॥ जीवके द्रष्टा ईश्वर, सर्वान्तर्यामी सर्व व्यापी, उनके रचेहुये पदार्थ में रचूहूं. उन्होंने मुझको रचाहै, उनके कटाक्षसे मैं प्रेरित हूं ॥ १७ ॥ आपके निर्गुण ईश्वरमें सत्त्व, रज, तम,

द्रव्य कर्म च कालश्च स्वभावो जीव एव च ॥ वासुदेवात्परो ब्रह्मन्न चान्योऽर्थोऽस्ति तत्त्वतः ॥ १४ ॥ नारायणपरा वेदा देवा नारायणांगजाः ॥ नारायणपरा लोका नारायणपरा मखाः ॥ १५ ॥ नारायणपरो योगो नारायणपरं तपः ॥ नारायणपरं ज्ञानं नारायणपरा गतिः॥ १६ ॥ तस्यापि द्रष्टुरीशस्य कूटस्थस्याखिलात्मनः ॥ सृज्यं सृजामि सृष्टोऽहमीक्षयैवाभिचोदितः ॥ १७ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति निर्गुणस्य गुणास्त्रयः ॥ स्थितिसर्गनिरोधेषु गृहीता मायया विभोः ॥ ॥ १८ ॥ कार्यकारणकर्तृत्वे द्रव्यज्ञानक्रियाश्रयाः ॥ बध्नंति नित्यदा मुक्तं मायिनं पुरुषं गुणाः ॥ १९ ॥ स एष भगवाँल्लिंगैस्त्रिभिरेभिरधोक्षजः ॥ स्वलक्षितगतिर्ब्रह्मन्सर्वेषां मम चेश्वरः ॥२०॥ कालं कर्म स्वभावं च मायेशो मायया स्वया ॥ आत्मन्यदृच्छया प्राप्तं विबुभूषुरुपाददे ॥ २१ ॥ कालाद्गुणव्यतिकरः परिणामस्स्वभावतः ॥ कर्मणो जन्म महतः पुरुषाधिष्ठितादभूत् ॥ २२ ॥

यह तीन गुण उत्पत्ति, पालन, संहारमें मायासे ग्रहण करते हैं ॥ १८ ॥ कार्य कारण कर्ता अपनेमें द्रव्य ज्ञान क्रियाके आश्रयी गुण नित्य मायावी पुरुषको बंधन करते हैं ॥ १९ ॥ हे ब्रह्मन्! सो ये भगवान् तीन गुणोंसे सबके और मेरे ईश्वर हैं, उनके ब्राह्मणोंकोही उनकी गति देखनेमें आती है ॥ २० ॥ काल कर्म स्वभाव अपनी मायासे मायाके स्वामी आत्मामें अपनी इच्छासे प्राप्त विविध प्रकारसे होनेकी इच्छासे ग्रहण करते हैं ॥ २१ ॥ कालसे गुणोंका उलट पलट होताहै. स्वभावसे औरका और रूप होजाता है; पुरुष जिसके स्वामी ऐसे कर्मसे महत्तत्त्व होय है ॥ २२ ॥

रज सत्त्वसे बढेहुए महत्तत्त्वसे, द्रव्य ज्ञान क्रियात्मक तम प्रधान होता है ॥ २३ ॥ उसीको अहंकार कहते हैं, उसमें तीन प्रकारके विकार होते हैं। वैकारिक, तैजस, तामस, यह तीन भेद होते हैं. हे प्रभो! द्रव्यशक्ति, क्रियाशक्ति, ज्ञानशक्ति हुई ॥ २४ ॥ सब भूतोंका आदि तामस जब विकारको प्राप्त हुआ तब आकाश हुआ उसकी मात्रा शब्द गुण है। जो द्रष्टा और दृश्य इनका जतानेवाला है ॥ २५ ॥ जब आकाश विकारको प्राप्त हुआ तब स्पर्शगुणवाला पवन हुआ वह आकाशका शब्दगुणवाला होनेसे शब्दवान् और ओज, सह, बल, प्राण इनका कारण हुआ ॥२६॥

महतस्तु विकुर्वाणाद्रजःसत्त्वोपबृंहितात् ॥ तमःप्रधानस्त्वभवद्द्रव्यज्ञानक्रियात्मकः॥२३॥सोऽहंकार इति प्रोक्तो विकुर्वन्समभूत्त्रिधा ॥ वैकारिकस्तैजसश्च तामसश्चेति यद्भिदा ॥ द्रव्यशक्तिः क्रियाशक्तिर्ज्ञानशक्तिरिति प्रभो ॥ २४ ॥ तामसादपि भूतादेर्विकुर्वाणादभून्नभः ॥ तस्य मात्रा गुणः शब्दो लिंगं यद्द्रष्टृदृश्ययोः ॥ २५ ॥ नभसोऽथ विकुर्वाणादभूत्स्पर्शगुणोऽनिलः ॥ परान्वयाच्छब्दवांश्च प्राण ओजः सहो बलम् ॥ २६ ॥ वायोरपि विकुर्वाणात्कालकर्मस्वभावतः ॥ उदपद्यत तेजो वै रूपवत्स्पर्शशब्दवत् ॥ २७ ॥ तेजसस्तु विकुर्वाणादासीदंभो रसात्मकम् ॥ रूपवत्स्पर्शवच्चांभो घोषवच्च परान्वयात् ॥२८॥ विशेषस्तु विकुर्वाणादंभसो गन्धवानभूत् ॥ परान्वयाद्रसस्पर्शशब्दरूपगुणान्वितः ॥२९॥वैकारिकान्मनो जज्ञे देवा वैकारिका दश ॥ दिग्वातार्कप्रचेतोश्विवह्नींद्रोपेंद्रमित्रकाः ॥३०॥ तैजसात्तु विकुर्वाणादिंद्रियाणि दशाभवन् ॥ज्ञानशक्तिः क्रियाशक्तिर्बुद्धिः प्राणस्तु तैजसौ ॥ श्रोत्रं त्वग्घ्राणदृग्जिह्वावाग्दोर्मेढ्रांघ्रिपायवः॥३१॥

काल कर्मके स्वभावसे जब विकारी वायु हुआ तब रूपकी सदृश स्पर्श, शब्दकी सदृश तेज, उत्पन्न हुआ ॥ २७ ॥ तेज जब विकारी हुआ, तब रस आत्मा जल हुआ रूपकी सदृश, स्पर्शकी सदृश, जल शब्दवत् हुआ, जल जब विकारको प्राप्त हुआ, तब जलसे पृथ्वी हुई, सबमें व्याप्त रस स्पर्श रूप गुण हुये ॥ २८ ॥ २९ ॥ विकारी आत्मासे विकारी दश देव हुये। दिशा, पवन, सूर्य, प्रचेता, अश्विनीकुमार, अग्नि, इन्द्र, उपेन्द्र, मित्र, ब्रह्मा ये दश हुये ॥ ३० ॥ तैजस अहंकार जब विकारी हुआ तब दश इन्द्रियें हुईं। ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति,

बुद्धि, प्राण, तैजस, अहंकारसे हुये। कान, त्वचा, नाक, नेत्र, जीभ, वाणी, भुजा, लिंग, गुदा, चरण ये हुए ॥ ३१ ॥ हे ब्रह्मवित्तम! जब यह भूत, इन्द्रिय, भुजा, मन गुण न मिले तब शरीर रचनेमें समर्थ न हुये ॥ ३२ ॥ तब भगवत्की शक्तिसे प्रेरित सब परस्पर मिलकर सत् असत्को ले समष्टि ( सब ब्रह्मांड ) व्यष्टि ( एक २ शरीर ) युक्तविश्व रचा ॥ ३३ ॥ जब असंख्यवर्ष होगये तब यह अंड जलमें पड़ारहा, फिर काल कर्म स्वभावमें स्थित होकर सदा जीनेवाले परमात्मा अचेतन जीवको जिवाते भये ॥ ३४ ॥ सो यह पुरुष सहस्र ऊरु, चरण, भुजा, नेत्र और

यदैतेऽसंगता भावा भूतेंद्रियमनोगुणाः ॥ यदाऽऽयतननिर्माणे न शेकुर्ब्रह्मवित्तम ॥ ३२ ॥ तदा संहत्य चान्योऽन्यं भगवच्छक्तिचोदिताः ॥ सदसत्त्वमुपादाय चोभयं ससृजुर्ह्यदः ॥ ३३ ॥ वर्षपूगसहस्रांते तदंडमुदकेशयम् ॥ कालकर्म स्वभावस्थो जीवो जीवमजीवयत् ॥ ३४ ॥ स एष पुरुषस्तस्मादंडं निर्भिद्य निर्गतः ॥ सहस्रोर्वंघ्रिबाह्वक्षः सहस्रानन शीर्षवान् ॥ ३५ ॥ यस्येहावयवैर्लोकान्कल्पयंति मनीषिणः ॥ कट्यादिभिरधः सप्त सप्तोर्ध्वं जघनादिभिः ॥ ३६ ॥ पुरुषस्य मुखं ब्रह्म क्षत्रमेतस्य बाहवः ॥ ऊर्वोर्वैश्यो भगवतः पद्भ्यां शूद्रोऽभ्यजायत ॥ ३७ ॥ भूर्लोकः कल्पितः पद्भ्यां भुवर्लोकोऽस्य नाभितः ॥ हृदा स्वर्लोक उरसा महर्लोको महात्मनः ॥ ३८ ॥ ग्रीवायां जनलोकश्च तपोलोकः स्तन द्वयात् ॥ मूर्धभिः सत्यलोकस्तु ब्रह्मलोकः सनातनः ॥ ३९ ॥ तत्कट्यां चातलं क्लृप्तमूरुभ्यां वितलं विभोः ॥ जानुभ्यां सुतलं शुद्धं जंघाभ्यां तु तलातलम् ॥ ४० ॥

सहस्र शिरवाले हुये ॥ ३५ ॥ जिसकी लेशमात्र चेष्टासे बुद्धिमान् लोकोंकी कल्पना करतेहैं, कमरसे नीचे सात लोक हैं और सात लोक जंघादिकके ऊपर हैं ॥ ३६ ॥ परब्रह्म पुरुषका मुख ब्राह्मण, क्षत्रिय भुजा, ऊरु वैश्य, और पांवसे शूद्र उत्पन्न हुए हैं ॥ ३७ ॥ भूलोक पगमें, भुवर्लोक नाभिमें, स्वर्ग लोक हृदयमें, और उरमें महर्लोक है ॥३८॥ ग्रीवामें जनलोक, स्तनोंमें तपलोक, मस्तकमें सत्यलोक है। ब्रह्मलोक वैकुण्ठ सनातन हैं,इस ब्रह्माण्डमें नहीं हैं ॥ ३९ ॥ उनकी कमरमें अतल लोक, विभुके ऊरुमें वितललोक, जानुमें शुद्ध सुतल लोक, जंघामें तलातल लोक ॥४०॥

गुल्फोंमें महातल लोक, एँड़ियोंमें रसातल, और पादके तले पाताललोक है। ऐसे लोकमय पुरुष ईश्वर है ॥ ४१ ॥ पांवमें भूर्लोक, नाभिमें भुवर्लोक, और स्वर्गलोक मस्तकमें है ॥ ऐसे भी, लोकोंकी कल्पना है ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां श्रीविराट्सृष्टिहरिलीलाविराट्रूपवर्णनं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ दोहा–इस छठयें अध्यायमें, कहौ विराट्विभूति ॥ नरसूक्तार्थ बखानिहों, सकल विश्व करतूति ॥ ६ ॥ ब्रह्माजी बोले कि, विराट् पुरुषकी विभूति वर्णन करते हैं। अस्मदादिकोंकी वाणीके स्वामी वह्नि उन ईश्वरका मुख उत्पत्ति स्थान है। इनमें चार बातें हैं। वाणी तो इन्द्रिय है, वरुण देवता, मुख उत्पत्तिस्थान है, रसका स्वाद लेना यह उसका विषय है। यह बात सब स्थानोंमें जानलेना। ग्रन्थविस्तारके कारण अधिक नहीं लिखा है। गायत्री आदि सात छन्द जो हैं सो अपने लोगोंकी सप्त त्वचाहैं। जो देवताओंके

**महातलं तु गुल्फाभ्यां प्रपदाभ्यां रसातलम् ॥ पातालं पादतलत इति लोकमयः पुमान् ॥ ४१ ॥ भूर्लोकः कल्पितः पद्भ्यां भुवर्लोकोऽस्य नाभितः ॥ स्वर्लोकः कल्पितो मूर्ध्ना इति वा लोककल्पना ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भा० म० द्विती० जनननिरूपणं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ वाचां वह्नेर्मुखं क्षेत्रं छंदसां सप्त धातवः ॥ हव्यकव्यामृतान्नानां जिह्वा सर्वरसस्य च ॥ १ ॥ सर्वासूनां च वायोश्च तन्नासे परमायने ॥ अश्विनोरोषधीनां च घ्राणो मोदप्रमोदयोः ॥ २ ॥ रूपाणां तेजसां चक्षुर्दिवः सूर्यस्य चाक्षिणी ॥ कर्णौ दिशां च तीर्थानां श्रोत्रमाकाशशब्दयोः ॥३॥ तद्गात्रं वस्तुसाराणां सौभगस्य च भाजनम् ॥ त्वगस्य स्पर्शवायोश्च सर्वमेधस्य चैव हि ॥४॥ रोमाण्युद्भिज्जजातीनां यैर्वा यज्ञस्तु संभृतः ॥ केशश्मश्रुनखान्यस्य शिलालोहाभ्रविद्युताम् ॥ ५ ॥**

निमित्त दियाजाय वह अन्न हव्य है जो पितरोंके लिये दियाजाय वह अन्न कव्य है, इस अन्नकी सब रस और अमृतकी जिह्वा कारण है॥१॥हमारे सबके प्राण वायु उत्तम क्षेत्र उनकी नाक है जिसमें मोद प्रमोद जाननेवाली घ्राणेन्द्रिय है। अश्विनीकुमार देवताहैं सब औषधी विषय हैं ॥ २ ॥ रूप और रूपप्रकाशक तेज इन परमेश्वरके चक्षु इन्द्रिय स्थानहै। स्वर्ग और सूर्य इनका स्थान परमेश्वरके नेत्रगोलकहैं। दिशा और तीर्थ इनका स्थान परमात्माके कर्ण अर्थात् श्रोत्र इन्द्रियके अधिष्ठानहैं और आकाश और उसका सूक्ष्मरूप शब्द इन दोनोंका स्थान ईश्वरका श्रोत्र इन्द्रिय है॥३॥ वस्तुके सारांश, स्थान ईश्वरका शरीरहै, स्पर्श गुणवाला वायु ईश्वरकी त्वचा है ॥४॥सबवृक्ष ईश्वरके रोमहैं जिनसे यज्ञपूर्ण होतेहैं- शिला, लोह, मेघ, बिजुली,

केश मूछ नख हैं ॥ ५ ॥ क्षेमकारी लोकपाल हरिकी बाहुहैं। क्षेमी ईश्वरका पाद रखना भूर्भुवः स्वर्ग लोक है ॥ ६ ॥ सबकाम व वर हरिके चरण स्थानमें हैं, ब्रह्मा जिसका देवता ऐसे विश्वके मेघ शुक्र हैं॥७॥ईश्वरका शिश्न उपस्थ वह है जो संतानार्थ भोग करते हैं जिससे आनंद सुख और नहीं है हे नारद ! मलत्यागका यम मित्र इनका पायु इन्द्रिय गुदा है तिरस्कार अधर्म अज्ञान यह भगवान्की पीठ है ॥ ८ ॥ ९ ॥ सरोवर व नदी ईश्वरकी नाड़ियें हैं समस्त पर्वत ईश्वरके हाथ हैं प्रधान रस समुद्र है जिसमें जीवोंका नाश है॥ १०॥वह उस महापुरुषका पेट है हृदय मनका स्थान

बाहवो लोकपालानां प्रायशः क्षेमकर्मणाम् ॥ विक्रमो भूर्भुवस्स्वश्च क्षेमस्य शरणस्य च ॥ ६ ॥ सर्वकामवरस्यापि हरेश्चरण आस्पदम् ॥ अपां वीर्यस्य सर्गस्य पर्जन्यस्य प्रजापतेः ॥ ७ ॥ पुंसः शिश्न उपस्थस्तु प्रजात्यानंदनिर्वृतेः ॥ पायुर्यमस्य मित्रस्य परिमोक्षस्य नारद ॥ ८ ॥ हिंसाया निर्ऋतेर्मृत्योर्निरयस्य गुदः स्मृतः ॥ पराभूतेरधर्मस्य तमसश्चापि पश्चिमः ॥ ९ ॥ नाड्यो नदनदीनां तु गोत्राणामस्थिसंहतिः ॥ अव्यक्तरससिंधूनां भूतानां निधनस्य च ॥ १० ॥ उदरं विदितं पुंसो हृदयं मनसः पदम् ॥ धर्मस्य मम तुभ्यं च कुमाराणां भवस्य च ॥ ११ ॥ विज्ञानस्य च सत्त्वस्य परस्यात्मा परायणम् ॥ अहं भवान्भवश्चैव त इमे मुनयोऽग्रजाः ॥ १२ ॥ सुरासुरनरा नागाः खगा मृगसरीसृपाः ॥ गंधर्वाप्सरसो यक्षा रक्षोभूतगणोरगाः ॥ १३ ॥ पशवः पितरः सिद्धा विद्याध्राश्चारणा द्रुमाः ॥ अन्ये च विविधा जीवा जलस्थलनभौकसः ॥ १४ ॥ ग्रहर्क्षकेतवस्तारास्तडितः स्तनयित्नवः ॥ सर्वं पुरुष एवेदं भूतं भव्यं भवच्च यत् ॥ १५ ॥

है, धर्मका मेरे तुम्हारे, सनकादिकोंका महादेवजीका ॥ ११ ॥ शेष ज्ञानका और सतोगुणका जो परमेश्वरका चित्त है सो स्थान है । हम तुम शिव ये सब मुनिलोग जो तुमसे पहले जन्मे हैं ॥१२॥देवता, असुर, नर, नाग, पक्षी, मृग, सर्प, गन्धर्व, अप्सरा, यक्ष, राक्षस, भूतगण, उरग ॥१३॥ पशु, पितर, सिद्ध, विद्याधर, चारण, वृक्ष और अनेक प्रकारके जितने जीव जल, थल और आकाशके ॥ १४ ॥ नवग्रह, अश्विनीआदि नक्षत्र, प्रलयके समय जो पूँछल तारे होते हैं वह और विजली गर्जनशब्द भूत भविष्यत् वर्तमान और जो कुछ है यह सब पुरुष परमेश्वरस्वरूपही है जो सब

जीवमात्रके शरीररूप पुरियोंमें सोवे वह पुरुष ईश्वर है ॥ १५ ॥ उन ईश्वरसे व्याप्य यह विश्वहै कि, वितस्तिभरमें विराजते हैं । सूर्य अपने मंडलको प्रकाशित करता हुआ जैसे बाहर भीतर प्रकाश करता है ऐसेही विराट् देहको प्रकाश करता हुआ ब्रह्मांडको ईश्वर प्रकाशित करता है ॥ १६ ॥ ऐसे इस विराट्रूपमें बाहर भीतर पुरुष तपते हैं भयरहित मोक्षके ईश्वरने मरणधर्मक अन्न कर्म फलको प्रगट किया ॥ १७ ॥ हे ब्रह्मन् ! पुरुषकी महिमा बड़ी कठिन है ईश्वरके पुरुषके पादमें सब जीवोंकी स्थिति है ऐसा जानो ॥ १८ ॥ क्षेमदायक, अभयदायक अमृत, त्रिलोकीके शिरपर रक्खा. अथवा क्षेमी, अभयी, मरण जहां नहीं ऐसी त्रिपाद विभूति त्रिलोकी शिरपर रक्खी । त्रिपाद विभूति बाहर है,

तेनेदमावृतं विश्वं वितस्तिमधितिष्ठति ॥ स्वधिष्ण्यं प्रतपन्प्राणो बहिश्च प्रतपत्यसौ ॥ १६ ॥ एवं विराजं प्रतपंस्तपत्यं तर्बहिः पुमान् ॥ सोऽमृतस्याभयस्येशो मर्त्यमन्नं यदत्यगात् ॥ १७ ॥ महिमैष ततो ब्रह्मन्पुरुषस्य दुरत्ययः ॥ पादेषु सर्वभूतानि पुंसः स्थितिपदो विदुः॥ १८ ॥ अमृतं क्षेममभयं त्रिमूर्ध्नोऽधायि मूर्धसु ॥ पादास्त्रयो बहिश्चासन्न प्रजानां य आश्रमाः ॥ अंतस्त्रिलोक्यास्त्वपरो गृहमेधोऽबृहद्व्रतः ॥ १९ ॥ सृती विचक्रमे विष्वङ् साशनानशने उभे ॥ यदविद्या च विद्या च पुरुषस्तूभयाश्रयः ॥ २० ॥ यस्मादंडं विराड् जज्ञे भूतेंद्रियगुणात्मकः ॥ तद्द्रव्यमत्यगाद्विश्वं गोभिः सूर्य इवातपन् ॥ २१ ॥ यदाऽस्य नाभ्यां न्नलिनादहमासं महात्मनः ॥ नाविदं यज्ञसंभारान्पुरुषावयवादृते ॥ २२ ॥ तेषु यज्ञस्य पशवः सवनस्पतयः कुशाः ॥ इदं च देवयजनं कालश्चोरुगुणान्वितः ॥ २३ ॥

जो नैष्टिक ब्रह्मचारियोंके स्थान हैं आश्रम हैं ॥ इस त्रिलोकीके भीतर गृहस्थी ब्रह्मचर्य नहीं करते हैं । ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्योंका घरमेंही सदा मोक्ष होताहै अनेक प्रकारसे सब ओरसे जिनकी पूजा होय वह ईश्वर शिक्षाशास्त्र और एक विना शिक्षाका शास्त्र जिसमें दो मार्ग प्रगट किये विद्या अविद्या रची. परन्तु ईश्वर दोनोके आश्रित हैं, अविद्या बंधनकी करनेवाली है और विद्या मुक्तिकी दाता है ॥ १९ ॥ २० ॥ भूत इन्द्रियसे गुणात्मक विराट् ब्रह्माण्ड हुआ. जिससे अनेक द्रव्य हुए. इस विश्वको सूर्यकी नाईं ईश्वरने तपाया ॥ २१ ॥ जिससमय व्यापक ईश्वरकी नाभिके कमलसे मैं उत्पन्न हुआ, तब पुरुषके अवयवके विना यज्ञकी कुछ सामग्री न देखी ॥ २२ ॥ तिनके यज्ञके

पशु, वनस्पति, कुशा और देवताओंके यजनयोग्य स्थान रचे, और जिसमें बहुत गुण ऐसा समय रचा ॥ २३ ॥ सब पात्रादि रचे, ओषधी, घृतादिक, मधुरादिक, सुवर्णादिक धातु, मृत्तिका, जल, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, चार ब्राह्मण, और जिसमें हवन करे वह कर्म रचा, हे सत्तम ! ॥ २४ ॥ ज्योतिष्टोमादिनाम सुवर्णादि दक्षिणा, एकादश्यादि सब व्रत; देवताओंके नाम सबके निमित्त बौधायनादि कर्मपद्धति संकल्प अनुष्ठानका क्रियातंत्र ॥ २५ ॥ विष्णुक्रमादि गति देवताओंका ध्यानादि मति प्रायश्चित्त जो करना उनको भगवान्में समर्पण करना. पुरुषके अवयवोंसे मैंने सब सामग्री रची ॥२६॥ पुरुषके अवयोंकी ऐसे सब सामग्रीसे पूजनीय परमात्माने पुरुषका यज्ञ किया ॥२७॥ उनके पीछे प्रजापति

**वस्तून्योषधयः स्नेहा रसलोहमृदो जलम् ॥ ऋचो यजूंषि सामानि चातुर्होत्रं च सत्तम ॥ २४ ॥ नामधेयानि मंत्राश्च दक्षिणाश्च व्रतानि च ॥ देवतानुक्रमः कल्पः संकल्पस्तंत्रमेव च ॥ २५ ॥ गतयो मतयश्चैव प्रायश्चित्तं समर्पणम् ॥ पुरुषावयवैरेते संभाराः संभृता मया ॥२६॥ इति संभृतसंभारः पुरुषावयवैरहम् ॥ तमेव पुरुषं यज्ञं तेनैवायजमीश्वरम् ॥ ॥ २७ ॥ ततस्ते भ्रातर इमे प्रजानां पतयो नव ॥ अयजन्व्यक्तमव्यक्तं पुरुषं सुसमाहिताः ॥ २८ ॥ ततश्च मनवः काले ईजिरे ऋषयोऽपरे ॥ पितरो विबुधा दैत्या मनुष्याः क्रतुभिर्विभुम् ॥ २९ ॥ नारायणे भगवति तदिदं विश्वमाहितम् ॥ गृहीतमायोरुगुणः सर्गादावगुणः स्वतः ॥ ३० ॥ सृजामि तन्नियुक्तोऽहं हरो हरति तद्वशः ॥ विश्वं पुरुषरूपेण परिपाति त्रिशक्तिधृक् ॥ ३१ ॥ इति तेऽभिहितं तात यथेदमनुपृच्छसि ॥ नान्यद्भगवतः किंचिद्भाव्यं सदसदात्मकम् ॥ ३२ ॥**

नौ, यह तुम्हारे भ्राता सावधान होकर इन्द्रादिरूपसे अपने आपही पुरुषका पूजन करने लगे ॥ २८ ॥ उसके पीछे अपने समयमें सब मनुष्य, सब ऋषि और सब पितर विबुध दैत्य मनुष्य, यज्ञोंसे समर्थ जनार्दनका यज्ञ किया ॥ २९ ॥ यह सब विश्व भगवान् नारायणमें स्थित है इस सृष्टिके रचनेकी आदिमें बहुत मायाके गुण ग्रहण किये, आप सब गुणोंसे पृथक् रहे ॥ ३० ॥ उसी परमात्माकी आज्ञासे संसारको मैं रचताहूं, और ईश्वरके वश होकर शिव संहार करैहैं, पुरुष विष्णुरूप होकर विश्वकी रक्षा करते हैं. तीनशक्तिधारी मायाधारी ईश्वर है ॥ ३१ ॥ हे नारद ! जैसे हमसे तैंने बूझा उसी प्रकार मैंने कहा. भगवान्के विना सत असत् आत्मक इस विश्वमें कुछ भी नहीं है ॥ ३२ ॥

हे नारद ! मेरी वाणी कभी मिथ्या नहीं होती, और मनकी गति कभी मिथ्या नहीं होती. मेरी इन्द्रियें कभी खोटे मार्गमें नहीं जातीं, क्योंकि निश्चय करके अत्यन्त भक्तिसे हृदयमें हरिको धारण किया है ॥ ३३ ॥ सो हम वेदमय, तपोमय, प्रजापतियोंके पति सबसे वन्दित सुन्दर योगमें स्थित होकर तप करते हैं. परन्तु मैं अपने सृजन करनेहारेको अबतक नहीं जानता ॥ ३४ ॥ शरणागतके रक्षक, संसारके नाशक, स्वस्तिदाता, मंगलदायक नारायणके चरणके हम आश्रित हैं जो भगवान् अपनी मायाका विस्तार आपभी नहीं जानते, जिस प्रकार आकाशका अंत आकाश नहीं जानसक्ता इसी प्रकार औरोंकी तो क्या सामर्थ्य है ? जैसे आकाशके पुष्पको न देखना कुछ सर्वज्ञताका नाश नहीं करता ॥

**न भारती मेंऽग मृषोपलक्ष्यते न वै कचिन्मे मनसो मृषा गतिः॥ न मे हृषीकाणि पतंत्यसत्पथे यन्मे हृदौत्कण्ठयवता धृतो हरिः ॥ ३३ ॥ सोऽहं समाम्नायमयस्तपोमयः प्रजापतीनामभिवंदितः पतिः ॥ आस्थाय योगं निपुणं समाहितस्तन्नाध्यगच्छं यत आत्मसंभवः ॥ ३४ ॥ नतोऽस्म्यहं तच्चरणं समीयुषां भवच्छिदं स्वस्त्ययनं सुमङ्गलम् ॥ यो ह्यात्ममायाविभवं स्म पर्यगाद्यथा नभः स्वांतमथापरे कुतः ॥ ३५ ॥ नाहं न यूयं यदृतां गतिं विदुर्न वामदेवः किमुताऽपरे सुराः ॥ तन्मायया मोहितबुद्धयस्त्विदं विनिर्मितं चात्मसमं विचक्ष्महे ॥ ३६ ॥ यस्यावतारकर्माणि गायंति ह्यस्मदादयः ॥ न यं विदंति तत्त्वेन तस्मै भगवते नमः ॥३७॥ स एष आद्यः पुरुषः कल्पेकल्पे सृजत्यजः ॥ आत्माऽऽत्मन्यात्मनाऽऽत्मानं संयच्छति च पाति च ॥३८॥ विशुद्धं केवलं ज्ञानं प्रत्यक्सम्यगवस्थितम् ॥ सत्यं पूर्णमनाद्यंतं निर्गुणं नित्यमद्वयम्॥३९॥**

॥ ३५ ॥ जिसकी गतिको न हम, न तुम सब, न शिव जानें. फिर देवताओंकी तो क्या सामर्थ्य है ? उनकी मायासे मोहित बुद्धिवाले सब इस मायाके रचेहुए विश्वको अपने ज्ञानके अनुसार वर्णन करते हैं ॥ ३६ ॥ जिन ईश्वरके अवतारोंके कर्म ( अस्मदादिक ) अर्थात् हम सब गाते हैं परन्तु सिद्धान्तसे उनको नहीं जानते, उन त्रिलोकनाथके अर्थ वारंवार नमस्कार है ॥ ३७ ॥ सो अजन्मा पुरुष ईश्वर सबसे प्रथम है । वही कल्प २ में विश्वरचना कर्ता अधिकरण साधन कर्म सब रूप आपही है, वही संहार करताहै वही रक्षा करताहै ॥ ३८ ॥ विषय आकार रहित है जलशायी है ज्ञानस्वरूप है सबका अन्तर्यामी है, संदेहादिरहित है, स्थिर है, सत्यरूप है।

सबमें पूर्ण है । आदिअंतरहित है, मायाकृत गुण जिसमें नहीं हैं, सदा रहै है । ईश्वरके विना और कोई नहीं है ॥ ३९ ॥ प्रसन्न आत्मा मन इन्द्रियें अंतःकरण होतेहैं । तब मुनिगण ईश्वरको जानते हैं । हे नारद ! जब खोटेलोग खोटीतर्क करतेहैं तब सब ईश्वरका ज्ञान नष्ट होकर आदिपुरुष अन्तर्धान हो जातेहैं ॥ ४० ॥ परब्रह्मका प्रथम अवतार पुरुष है । काल स्वभाव सत् असत् मन महाभूत अहंकार गुण आदि इन्द्रियें विराट् स्वरूप स्थावर जंगम यह सब परमेश्वरके अवतार हैं ॥ ४१ ॥ हम महादेव यज्ञ प्रजेश्वर दक्षादिक तुम सब स्वर्लोकपालक, खगलोकपालक, मनुष्यलोकपालक, तललोकपालक, सब ईश्वरकी विभूति हैं ॥ ४२ ॥ गन्धर्व, विद्याधर, चारण, ईश यक्ष, राक्षस उरग, सर्पोंके

ऋषे विदंति मुनयः प्रशांतात्मेंद्रियाशयाः ॥ यदा तदेवासत्तर्कैस्तिरोधीयेत विप्लुतम् ॥४०॥ आद्योवतारः पुरुषः परस्य कालः स्वभावः सदसन्मनश्च ॥ द्रव्यं विकारो गुण इंद्रियाणि विराट् स्वराट् स्थास्नु चरिष्णु भूम्नः ॥ ४१ ॥ अहं भवो यज्ञ इमे प्रजेशा दक्षादयो ये भवदादयश्च ॥ स्वर्लोकपालाः खगलोकपाला नृलोकपालास्तललोकपालाः ॥४२॥ गंधर्वविद्याधरचारणेशा ये यक्षरक्षोरगनागनाथाः ॥ ये वा ऋषीणामृषभाः पितॄणां दैत्येंद्रसिद्धेश्वरदानवेन्द्राः ॥ अन्ये च ये प्रेतपिशाचभूतकूष्मांडयादोमृगपक्ष्यधीशाः ॥ ४३ ॥ यत्किंच लोके भगवन्महस्वदोजस्सहस्वद्बलवत्क्षमावत् ॥ श्रीह्रीविभूत्यात्मवदद्भुतार्णं तत्त्वं परं रूपवदस्वरूपम् ॥ ४४ ॥ प्राधान्यतो यानृष आमनंति लीलावतारान्पुरुषस्य भूम्नः ॥ आपीयतां कर्णकषायशोषाननुक्रमिष्ये त इमान्सुपेशान् ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भा० म० द्वि० विराड्विभूतिपुरुषसूक्तार्थवर्णनं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

स्वामी जो ऋषियोंसे बड़े हैं, पित्रीश्वर, दैत्येन्द्र, सिद्धेश्वर, दानवेन्द्र और प्रेत, पिशाच, भूत, कूष्माण्ड, जल जन्तु, मृग, पक्षियोंके ईश इस ब्रह्माण्डकटाहमें जो कुछ है सो स्वरूप सब परमेश्वरका है जो कुछ इस लोकमें है सो भगवान्के महापराक्रम बलकी नाई क्षमावत् श्री लज्जा संपदा और ईश्वरके समान जो है वह जो रूपवान् है जो विनारूपवान् हैं यह सब परमतत्त्व हैं ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ प्रधानतासे जिन्हें ऋषिलोग नमस्कार करतेहैं, वह लीलावतार पुरुष ब्रह्मके हैं. वह कानोंका मल दूरकरनेवाले हैं वह सुन्दर अब हम तुमसे कहेंगे ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां विराड्विभूतिपुरुषसूक्तार्थवर्णनं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

दोहा—इस सप्तम अध्यायमें, जो हरि किये विहार ॥ भिन्न भिन्न वर्णन करों, चौबीसों अवतार॥७॥ ब्रह्माजी बोले—कि, अब वाराह अवतार कहतेहैं। पृथ्वीतल उद्धारके कारण श्रीवाराहजी अनंत भगवान्ने वाराहरूप धारण किया। जब हिरण्याक्षदैत्य महासमुद्रमें आया तब उसको मार धरतीको डाढ़पर रखलाये। जिसप्रकार पाकशासनने पर्वतोंको विदारडाला था, इसीरीति भगवान् वाराहजीने हिरण्याक्षका उदर दाँतोंसे फाड़डाला ॥ १ ॥ अब यज्ञावतार कहतेहैं। रुचि प्रजापतिकी आकूतिनाम स्त्रीसे जो पुत्र उत्पन्न हुआ उसका सुयज्ञ नाम प्रसिद्ध हुआ. वह सुयज्ञ अपनी सुदक्षिणानाम स्त्रीसे सुयमनामक देवताओंको उत्पन्न करताहुआ। उसीने इन्द्र होकर तीनों लोकोंकी महापीडाका नाश किया जो पहले सुयज्ञ नामक था

ब्रह्मोवाच ॥ यत्रोद्यतः क्षितितलोद्धरणाय बिभ्रत्क्रौडीं तनुं सकलयज्ञमयीमनंतः ॥ अंतर्महाऽर्णव उपागतमादिदैत्यं तं दंष्ट्रयाऽद्रिमिव वज्रधरो ददार ॥ १ ॥ जातो रुचेरजनयत्सुयमान्सुयज्ञ आकूतिसूनुरमरानथ दक्षिणायाम् ॥ लोकत्रयस्य महतीमहरद्यदार्तिं स्वायंभुवेन मनुना हरिरित्यनूक्तः ॥ २ ॥ जज्ञे च कर्दमगृहे द्विज देवहूत्यां स्त्रीभिः समं नवभिरात्मगतिं स्वमात्रे ॥ ऊचे ययाऽऽत्मशमलं गुणसंगपंकमस्मिन्विधूय कपिलस्य गतिं प्रपेदे ॥ ३ ॥ अत्रेरपत्यमभिकांक्षत आह तुष्टो दत्तो मयाहमिति यद्भगवान्स दत्तः ॥ यत्पादपंकजपरागपवित्रदेहा योगर्द्धिमापुरुभयीं यदुहैहयाद्याः ॥ ४ ॥

परन्तु मातामहने हरिनाम रक्खा. देवोंकी उत्पत्ति लोकत्रयकी पीड़ा हरना उनका काम है यह सब अवतारमें और अवतारका कर्म सब स्थानों में जान लेना ॥ २ ॥ अब कपिल अवतार कहतेहैं। हे नारद ! कर्दमजीके घर देवहूतीसे नौ भगिनी सहित कपिलदेवजीने अवतार लिया और अपनी माताको सांख्यशास्त्र—अर्थात् ब्रह्मविद्याका उपदेश किया। जिस ब्रह्मविद्यासे जीव जो मलिन करनेवाले संसारकीचको इसी जन्ममें धोकर महात्मा कपिलदेवजीकी गतिको प्राप्त हुये ॥ ३ ॥ अब दत्तात्रेय अवतारका वर्णन करते हैं. जब अत्रिऋषिने पुत्रकी चाहना की तब परमेश्वरने प्रसन्न होकर कहा "मैं स्वयंही तुम्हारे घर जन्म लूँगा" इसकारण दत्तात्रेय नामसे हृषीकेशने अवतार लिया, जिनके चरणपंकजकी रजसे

निर्मल आत्मावाले यदु, हैहयादिक, ऐहिक; आमुष्मिक, भुक्ति मुक्तिरूपा योगसिद्धिको प्राप्तहुये ॥ ४ ॥ अब सनकादिक अवतारका वर्णन करतेहैं। पहिले अनेक लोक रचनेकी इच्छामें बहुत तप किया, तपके प्रभावसे परमेश्वरने सनकादिकका अवतार लिया। पहिले कल्पके प्रलयमें नष्ट आत्मतत्त्वको सुंदरतासे वर्णन किया। जिनके कहनेमात्रसे मुनिलोगोंने अपने आपमें साक्षात् परमात्माको देखा ॥ ५ ॥ अब नर–नारायण अवतारकी कथा कहतेहैं। धर्मकी स्त्री दक्षसुता, मूर्तिनामसे प्रसिद्ध थी। उसमें अपने तपके प्रभावसे नर–नारायण हुये। उनका तप भंग करनेको कामसेना नाम अप्सरायें उनके पास गई, परन्तु नर–नारायणके निकट अपनी समान उर्वशी आदि स्त्रियोंको देख अपने रूपका अभिमान

तप्तं तपो विविधलोकसिसृक्षया मे आदौ सनात्स्वतपसः स चतुस्सनोऽभूत् ॥ प्राक्कल्पसंप्लवविनष्टमिहात्मतत्त्वं सम्यग्जगाद मुनयो यदचक्षतात्मन् ॥ ५ ॥ धर्मस्य दक्षदुहितर्यजनिष्ट मूर्त्यां नारायणो नर इति स्वतपःप्रभावः ॥ दृष्ट्वात्मनो भगवतो नियमावलोपं देव्यस्त्वनंगपृतना घटितुं न शेकुः॥ ६ ॥ कामं दहंति कृतिनो ननु रोषदृष्ट्या रोषं दहंतमपि ते न दहंत्यसह्यम् ॥ सोऽयं यदंतरमलं निविशन्बिभेति कामः कथं नु पुनरस्य मनः श्रयेत ॥ ७ ॥ विद्धः सपत्न्युदितपत्रिभिरंति राज्ञो बालोऽपि सन्नुपगतस्तपसे वनानि ॥ तस्मा अदाद्ध्रुवगतिं गृणते प्रसन्नो दिव्याः स्तुवंति मुनयो यदुपर्यधस्तात् ॥ ८ ॥

भूलगई और ईश्वर नर–नारायणका व्रतभंग न करसकी ॥ ६ ॥ महासुकर्मकारी त्रिपुरारीने, क्रोधदृष्टिसे कामदेवको भस्म किया, परन्तु देहके जलानेवाले क्रोधको भस्म न करसके सो यह रोष नर–नारायणके हृदयमें प्रवेश करनेसे बहुत डरा, फिर कुसुमायुध उनके हृदयमें कैसे प्रवेश करसके ? ॥ ७ ॥ अब ध्रुव अवतार कहते हैं। उत्तानपाद नरनाथके गृहमें ध्रुवजीने जन्म लिया, एक समय ध्रुवने पिताके अंकमें बैठनेको मन किया तब निकट बैठीहुई सुरुचिविमाताके कहे कटुवाक्य बाणोंसे विद्ध होकर बालक ध्रुवजी तपके अर्थ काननमें चलेगये और स्तुति करनेसे प्रसन्न हो हरिने ध्रुवको ध्रुवपद दिया। स्वर्गवासी औत्तानपादि राजर्षिके समीप, भृगुआदिक ऊपरसे, और नीचेसे सप्तर्षि जिनकी स्तुति करतेहैं ॥८॥

अब पृथु अवतार कहते हैं। एक समय राजा वेनके पाखण्ड अवलम्बनसे धर्म नष्ट होगया, तब ब्राह्मणके वाक्यरूप वज्रसे उसका पुरुषार्थ और सब ऐश्वर्य नष्ट होगया और नरकमें गिरा, तब मुनियोंकी प्रार्थनासे भगवान्ने पृथु होकर रक्षा करी. जगत्में * पुत्र नाम विख्यात किया। महात्मा पृथुने पृथ्वीको दुहा और सब वस्तु निकाली ॥ ९ ॥ अब ऋषभ अवतारका वृत्तान्त सुनो, यह नाभिके पुत्र सुदेवीपुत्र ऋषभदेवजी हुए। समानद्रष्टा जड़की नांई बन योगाभ्यास किया, जिनके पारमहंस्यपदको ऋषियोंने नमस्कार किया. स्वस्थ इन्द्रियें जिनकी शांत सबका संग त्याग ऐसे ऋषभदेवजी हुए, जिनसे जैनमत प्रगट हुआ ॥ १० ॥ अब हयग्रीव अवतारका वर्णन सुनो

यद्वेनमुत्पथगतं द्विजवाक्यवज्रविप्लुष्टपौरुषभगं निरये पतंतम् ॥ त्रात्वाऽर्थितो जगति पुत्रपदं च लेभे दुग्धा वसूनि वसुधा सकलानि येन ॥ ९ ॥ नाभेरसावृषभ आस सुदेविसूनुर्यो वै चचार समदृग्जडयोगचर्याम् ॥ यत्पारमहंस्यमृषयः पदमामनंति स्वस्थः प्रशांतकरणः परिमुक्तसंगः ॥ १० ॥ सत्रे ममास भगवान्हयशीरषाऽथो साक्षात्स यज्ञपुरुषस्तपनीयवर्णः ॥ छंदोमयो मखमयोऽखिलदेवतात्मा वाचो बभूवुरुशतीः श्वसतोऽस्य नस्तः ॥ ११ ॥ मत्स्यो युगांतसमये मनुनोपलब्धः क्षोणीमयो निखिलजीवनिकायकेतः ॥ विस्रंसितानुरुभये सलिले मुखान्मे आदाय तत्र विजहार ह वेदमार्गान् ॥ १२ ॥ क्षीरोदधावमरदानवयूथपानामुन्मथ्नताममृतलब्धय आदिदेवः ॥ पृष्ठेन कच्छपवपुर्विदधार गोत्रं निद्राक्षणोऽद्रिपरिवर्तकषाणकंडूः ॥ १३ ॥

मेरे यज्ञमें हयग्रीव अवतार भगवान् हुए। साक्षात् यज्ञपुरुष, सुवर्णसदृश वर्ण, वेदमय, यज्ञमय, सर्व देवतामय, वेदरूप सुन्दरवाणीसे अर्थात् वेदरूप नामके श्वाससे हुए ॥ ११ ॥ अब मत्स्यावतार कहते हैं। प्रलयकालके समयमें वैवस्वत मनुने पृथ्वीमय सब जीवोंका आश्रयरूप मत्स्यभगवान्को देखा. महाभयानक जलमें मेरे मुखसे गलित वेदमार्गोंको लाकर हर्षसे प्रलयके जलमें विहार किया ॥ १२ ॥ अब कच्छपावतार कहतेहैं। सत्ययुगमें क्षीरसमुद्रमें अमृतके लिये देवता और दानवयूथ मथन करने लगे, तब आदिदेव भगवान्ने कच्छपरूप धारणकर मन्दराचल पर्वतको पीठपर धर ज्यों २ घुमातेथे त्यों २ कूर्म महाराजका खुजाहट जाता था और सुख प्राप्त होता था। जब निद्राके वशहो बहुतसे

* " पुन्नाम्नो नरकाद्यस्मात्पितरं त्रायते सुत. । तस्मात्पुत्र इति प्रोक्तः स्वयमेव स्वयंभुवा " ॥

श्वास छोड़े उस दिनसे आजतक समुद्रमें विलास करते हैं ॥ १३ ॥ अब नृसिंह अवतारका वर्णन सुनो । सुरगणोंको महाभयभीत देख नरसिंह रूप अतिघोर धारण किया कि, महाभयंकर रूप; टेढ़ी २ भ्रुकुटि, महाकालकी समान भयानक डाढ़ें, नेत्र लाल २ अग्निवत्प्रदीपमान, शीघ्र गदा लेकर निकट आये हिरण्यकशिपुके हृदयको महाकराल नखोंसे फाड़डाला । अब हरि अवतारका वर्णन करते हैं—त्रिकूट पर्वतके सरोवरमें, महाबलवान् ग्राहने गजेंद्रका पांव पकड़कर जलमेंको खेंचा । तब यूथपति गजनाथ व्याकुल हो कमलफूल शुण्डमें ले यह कहनेलगा । हे आदिपुरुष ! हे दीनबन्धु ! हे त्रिलोकीनाथ ! हे पुण्ययश ! हे श्रवणमंगलनामधेय ! रक्षा करो ॥ १४ ॥ १५ ॥ श्रीहरि शरणागतवत्सल, गजेंद्रकी पुकार सुनकर महाबली

त्रैविष्टपोरुभयहा स नृसिंहरूपं कृत्वा भ्रमद्भ्रुकुटिदंष्ट्रकरालवक्त्रम् ॥ दैत्येंद्रमाशु गदयाऽभिपतंतमाराद्रूरो निपात्य विददार नखैः स्फुरंतम् ॥ १४ ॥ अंतःसरस्युरुबलेन पदे गृहीतो ग्राहेण यूथपतिरंबुजहस्त आर्तः ॥ आहेदमादिपुरुषाखिललोकनाथ तीर्थश्रवः श्रवणमंगलनामधेय ॥ १५ ॥ श्रुत्वा हरिस्तमरणार्थिनमप्रमेयश्चक्रायुधः पतगराजभुजाधिरूढः ॥ चक्रेण नक्रवदनं विनिपाट्य तस्माद्धस्ते प्रगृह्य भगवान्कृपयोज्जहार ॥ १६ ॥ ज्यायान्गुणैरवरजोऽप्यदितेः सुतानां लोकान्विचक्रम इमान्यदथाधियज्ञः ॥ क्ष्मां वामनेन जगृहे त्रिपदच्छलेन याच्ञामृते पथि चरन्प्रभुभिर्न चाल्यः ॥ १७ ॥ नार्थो बलेरयमुरुक्रमपादशौचमापः शिखां धृतवतो विबुधाधिपत्यम् ॥ यो वै प्रतिश्रुतमृते न चिकीर्षदन्यदात्मानमंग शिरसा हरयेऽभिमेने ॥ १८ ॥

चक्रायुध लिये गरुड़पर बैठ तत्काल आन चक्रसे मगरका मुख काट शुण्ड पकड़ कृपा करके गजका उद्धार किया ॥ १६ ॥ आपसे अब वामन अवतार कहतेहैं । गुणोंमें सबसे बड़े, अदितिके द्वादशपुत्रोंमेंसे छोटे वामनजी हुए, जिन्होंने तीनों लोकोंको दोनों पगोंसे नाप लिया । यज्ञ भगवान्ने पृथ्वी वामनरूप धारणकर बलिसे तीन पदके मिससे लेली क्योंकि धर्ममार्गमें वर्तमान समर्थको ईश्वर मांगनेकी वृत्तिके विना चलायमान न करसके ॥ १७ ॥ हे नारदजी ! श्रीभगवान्के चरणोंका धोवन गंगाजल बलिने शिरपर धारण किया, राज्यप्राप्तिके लिये नहीं, क्योंकि राजा

बलिने जो प्रतिज्ञा की थी, उस्से अधिक करनेकी इच्छा कर अपनी देह और शिरमें हरिका तीसरा चरण पूरा किया ॥ १८ ॥
अवतार कहतेहैं । हे नारद हंस भगवान्ने अत्यन्त भक्तिभावसे प्रसन्न हो ज्ञानयोग भागवत आत्मज्ञानका प्रकाशक तुमसे कहा जिसू
वासुदेवके शरणागत भक्त विना परिश्रम प्राप्त होतेहैं ॥ १९ ॥ अब मन्वन्तर अवतार कहते । दशों दिशाओंमें जिसकी अप्रतिबन्ध
वर्तनेसे सुदर्शनचक्र मन्वन्तरोंमें मनुवंशधारी भगवान्ने धारण किया और दुष्ट राजाओंको दंड दिया, और त्रिलोकीमें अपने चरित्र
प्रकाशकर अपनी सुन्दर कीर्तिका विस्तार किया ॥ २० ॥ अब धन्वन्तरिका वर्णन सुनो । धन्वन्तरि भगवान्ने अपनी कीर्ति

तुभ्यं च नारद भृशं भगवान्विवृद्धभावेन साधु परितुष्ट उवाच योगम् ॥ ज्ञानं च भागवतमात्मसतत्त्वदीपं यद्वासुदे
वशरणा विदुरंजसैव ॥ १९ ॥ चक्रं च दिक्ष्वविहतं दशसु स्वतेजो मन्वंतरेषु मनुवंशधरो बिभर्ति ॥ दुष्टेषु राजसु दमं
व्यदधात्स्वकीर्तिं सत्ये त्रिपृष्ठ उशतीं प्रथयंश्चरित्रैः ॥ २० ॥ धन्वंतरिश्च भगवान्स्वयमेव कीर्तिर्नाम्ना नृणां पुरुरुजां
रुज आशु हंति ॥ यज्ञे च भागममृतायुरवावरुन्ध आयुश्च वेदमनुशास्त्यवतीर्य लोके ॥ २१ ॥ क्षत्रं क्षयाय विधिनो
पभृतं महात्मा ब्रह्मध्रुगुज्झितपथं नरकार्तिलिप्सु ॥ उद्धंत्यसाववनिकंटकमुग्रवीर्यस्त्रिस्सप्तकृत्व उरुधारपरश्वधेन ॥
॥ २२ ॥ अस्मत्प्रसादसुमुखः कलया कलेश इक्ष्वाकुवंश अवतीर्य गुरोर्निदेशे ॥ तिष्ठन्वनं सदयितानुज आविवेश
यस्मिन्विरुध्य दशकंधर आर्तिमार्च्छत् ॥ २३ ॥

अपने नामसे महारोगियोंका रोग दूर किया और यज्ञमें अमृत असुरोंसे लाये । लोकमें वैद्यकशास्त्र आयुर्वेद, अवतार
सहित मनुष्योंको सिखाया ॥ २१ ॥ अब परशुराम अवतार कहते हैं । दैवसे प्राप्त ब्राह्मणद्रोही, वेदमार्गत्यागी, न
तीपर कंटक, क्षत्रियोंके क्षयके अर्थ उग्रवीर्य धार तीक्ष्णधारके परशेसे इक्कीस बार क्षत्रियोको मार २ कर पृथ्वीब्राह्मणोंको
॥ २२ ॥ अब श्रीरामचन्द्र अवतार वर्णन करते हैं। हमारे ब्रह्मादिकोंके ऊपर प्रसन्नहो पन्द्रह कलाका अवतार धार कलाके ई
योंमें श्रेष्ठ वंशमें उत्पन्नहो राजादशरथकी आज्ञामान सीता लक्ष्मण सहित वनको गमन किया जिनसे विरोधकर लंकानाथ

प्राप्त हुआ ॥२३॥ सीताके विरहमें क्रोधसे लाल २ नेत्र करके समुद्र तीक्ष्णतेजके ताप और भयके मारे थर२काँपने लगा ❋ ॥२४॥ युद्धमें रावणके, स्थलके स्पर्शसे इन्द्रका ऐरावत हाथी घबड़ागया और उसके दांतोंके टुकड़े२होगयेथे इसी गर्वसे राक्षसाधिपति दशशीश दशों दिशाओंमें निर्भय रता फिरता था। उस सीताहारी राक्षसेन्द्रके वर्द्धित महागर्वको शीघ्र प्राणसहित मर्य्यादापुरुषोत्तम रामचन्द्रजीने नाश किया ॥ २५ ॥ अब श्री अवतारका वर्णन करतेहैं। असुरोंके अंशी राजाओंके समूहसे दुःखित भूमि क्लेश नाशकर, बलदाऊ सहित कृष्ण जिनके केश, किसी मनुष्यसे

यस्मा अदादुदधिरूढभयांगवेपो मार्गं सपद्यरिपुरं हरवद्दिधक्षोः ॥ दूरे सुहृन्मथितरोषसुशोणदृष्ट्या तातप्यमानमकरोरगनक्रचक्रः ॥२४॥ वक्षस्स्थलस्पर्शरुग्णमहेंद्रवाहदंतैर्विडंबितककुब्जुष ऊढहासम् ॥ सद्योऽसुभिः सह विनेष्यति दारहर्तुर्विस्फूर्जितैर्धनुष उच्चरतोऽधिसैन्ये ॥ २५ ॥ भूमेः सुरेतरवरूथविमर्दितायाः क्लेशव्ययाय कलया सितकृष्णकेशः ॥ जातः करिष्यति जनानुपलक्ष्यमार्गः कर्माणि चात्ममहिमोपनिबंधनानि ॥ २६ ॥ तोकेन जीवहरणं यदुलूकिकायास्त्रैमासिकस्य च पदा शकटोऽपवृत्तः ॥ यद्रिंगतांतरगतेन दिविस्पृशोर्वा उन्मूलनं त्वितरथाऽर्जुनयोर्न भाव्यम् ॥ २७ ॥

मार्ग नहीं जानाजाय, वह परब्रह्म श्रीकृष्णावतार धारणकर अपनी महिमाके प्रकट करनेवाले कर्म करेंगे। कोई यह तर्क न करै कि, केशमात्र अवतार हैं क्योंकि भारका उतारना क्या बड़ा कार्य है? हमारे केशहैं। यह प्रगट करनेके लिये और राम कृष्ण वर्ण सूचनाके लिये ऐसा लिखाहै ❋ ॥२६॥२७॥

* शंका—किसी शास्त्र पुराणमें यह नहीं सुना कि, त्रिपुरासुरके पुरको जलानेकी इच्छा शिवजीने की तव शिवको पुरके सन्मुख जानेके लिये समुद्रने मार्ग दिया इसी प्रकार नारदसे ब्रह्माने कहा कि रामचन्द्रको लंकामें जानेके लिये सागरने मार्ग दिया, जो तीनों पुरके जलानेकी इच्छा की और महादेवको समुद्रने मार्ग दिया यह वडीभारी शका है ॥

उत्तर—शंकरके चरणोंमें शंकरके भक्तोंका अधिक जो प्रेम है वही समुद्र है उसी प्रेमसमुद्रमें शिव सर्वदा मतवाले रहतेहैं. जव कभी भक्तोंके ऊपर शिवजी क्रोध करतेहैं तव प्रेमरूपी समुद्र शिवके भक्तोंके पास जानेके लिये क्रोधको पन्थ नहीं देता, जव तीन पुर जलानेके लिये विष्णुआदि सव देवताओंने शिवजीकी प्रार्थना की तव भोलेनाथ अपने हृदयमें त्रिपुरको थोडा भक्त समझ उसके ऊपर क्रुद्ध हुए, उसके होनेके कारणसे प्रेमके समुद्रने मार्ग दिया, मार्ग देना यह है कि, त्रिपुरको जलानेके लिये शिवजीने सम्पूर्ण निश्चय करलिया. इसीलिये ब्रह्माने यह कहा कि —

* "स चापि केशौ हरिरुच्च जह्रे शुक्लमेकमपरं चापि कृष्णम् । तौ चापि केशावविशेतां यदूनां कुले स्त्रियौ रोहिणीं देवकीं च ॥१॥ तयोरेको बलभद्रो बभूव योसौ श्वेतस्तस्य देवस्य केशः ॥ कृष्णो द्वितीय केशवः सबभूव केशो योसो वर्णत कृष्ण उक्तः" ॥ महाभारतमें लिखाहै कि, ईश्वरने दो वाल काले सफेद उखाडे, वह दोनों वाल यादवोंके कुलमें रोहिणी और देवकी स्त्रीमें प्रवेश करगये । जो उन देवका श्वेत केश था, उससे संकर्षण उत्पन्न हुये दूसरे श्यामवर्णकेशसे केशीवधकारी गोपी आनदकारी विहारी श्रीकृष्णचन्द्र हुए । जिन्होंने वालकपनमें पूतनाको मारा और जव तीन मासके हुए तव शकटासुर, वकासुरके सहार किया, जव घुटनों चलने लगे तव अति उन्नत यमलार्जुन वृक्षोंको मूलसे उखाडा, भला यह कार्य विना ईश्वरके कौन साधन करसकताहै ? ॥

जिन श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्दनने व्रजमें व्रजके गाय वत्स जब कालीदहका जल पीकर अचेत होगयेथे, उनपर अनुग्रह कर अमृत दृष्टिकी वृष्टि कर उनको जिलाया, और यमुनाकी शुद्धिके लिये उसमें विहारकर और अति चंचल जिह्वावाले कालीनागको नाथ और उसे जलसे निकाल लाये ॥ २८ ॥ उन भक्तवत्सल यशोदानन्दनके अलौकिक कर्म हैं। क्योंकि जब दावाग्निसे पवित्र वन जला तौ आप उसमें सोतेथे। उस भीषणाग्निसे निश्चय सबका काल आया था यह जान भक्तवत्सलने सबसे कहा कि नेत्र बंद करो। नेत्रोंके बंद करतेही व्रजको उबारा और अग्निका पान करगये ॥२९॥ जब यशोदा मैया श्रीकृष्णके बांधनेको रस्सी लाई और वह रज्जु पूरी न हुई तब वह दूसरी और लाई

यद्दै व्रजे व्रजपशून्विषतोयपीथान्पालांस्त्वजीवयदनुग्रहदृष्टिवृष्ट्या ॥ तच्छुद्धयेऽतिविषवीर्यविलोलजिह्वमुच्चाटयिष्यदुरगं विहरन्ह्रदिन्याम्॥२८॥तत्कर्म दिव्यमिव यन्निशि निश्शयानं दावाग्निना शुचि वने परिदह्यमाने ॥ उन्नेष्यति व्रजमतोऽवसितांतकालं नेत्रे पिधाय्य सबलोऽनधिगम्यवीर्यः ॥२९॥ गृह्णीत यद्यदुपबंधममुष्य माता शुल्बं सुतस्य न तु तत्तदमुष्य माति ॥ यज्जृंभतोऽस्य वदने भुवनानि गोपी संवीक्ष्य शंकितमनाः प्रतिबोधिताऽऽसीत्॥३०॥ नंदं च मोक्ष्यति भयाद्वरुणस्य पाशाद्गोपान्बिलेषु पिहितान्मयसूनुना च ॥ अह्न्यापृतं निशि शयानमतिश्रमेण लोकं विकुंठ उपनेष्यति गोकुलं स्म ॥३१॥ गोपैर्मखे प्रतिहते व्रजविप्लवाय देवेऽभिवर्षति पशून्कृपया रिरक्षुः ॥ धर्तोच्छिलींध्रमिव सप्त दिनानि सप्तवर्षो महीध्रमनघैककरे सलीलम् ॥ ३२ ॥

जब वहभी ओछी हुई तब और लाई, इस भांति सब घर भरकी रस्सियें जोड़ीं परन्तु पूरी न हुई। जब श्रीकृष्णने कहा कि, मैया मैंने माटी नहीं खाई मेरा मुख देखले, श्रीकृष्णने यशोदाको मुख दिखलाया तौ उसमें सब विश्व दृष्टि आया, यशोदा विश्वको देख शंकित हुई। परन्तु पश्चात् ज्ञान हुआ ॥ ३० ॥ वरुणकी फाँसीसे भयभीत नंदको बचावेंगे। व्योमासुरके पर्वतकी गुफामें गायोंको बंद करनेपर उन्हें छुटावेंगे। और दिनमें तौ सब काम करके रात्रिको अतिश्रमसे सोये हुए सब गोकुलवासियोंको वैकुंठ दिखलावेंगे ॥३१॥ हे नारद ! जब गोपोंके इन्द्रयज्ञ न करनेपर व्रजका नाश करनेको क्रोधित हुआ इंद्र जब मूसलधाराओंसे वर्षा करेगा तब सात वर्षके श्रीकृष्णचंद्र गौ आदिकोंकी रक्षाके लिये छत्राककी तरह

सात दिनलों गिरि गोवर्द्धनको बायें हाथकी कन उँगलीपर धारण करैंगे ॥ ३२ ॥ चन्द्रमाकी किरणोंसे युक्त श्वेत रजनीमें रासकी इच्छा करके क्रीड़ा करती मधुर पदसे नाच२राग गाय २ व्रजयुवतियोंका कामदेव जगाया। गोपस्त्रियोंके हरनेवाले कुबेरके सेवक शंखचूडके शिरका रत्न हरेंगे॥३३॥ और प्रलंबासुर, धेनुकासुर, बकासुर, केशी, अरिष्टासुर, मल्ल, कुवलियापीड, कंस, कालयवन, नरकासुर, पौंड्रकादिक, शाल्व, द्विविदबंदर, वल्वल, दंतवक्र, सप्त वृषभ, शंबर, विदूरथ, रुक्मैया आदिक और संग्राममें श्लाघनीय धनुषधारी, कांबोज, मत्स्य, कुरु, कैकय, सृंजय आदिक यह सब, बलदेव, भीमसेन,

क्रीडन्वने निशि निशाकररश्मिगौर्यां रासोन्मुखः कलपदायतमूर्च्छितेन॥ उद्दीपितस्मररुजां व्रजभृद्वधूनां हर्तुर्हरिष्यति शिरो धनदानुगस्य ॥ ३३ ॥ ये च प्रलंबखरदर्दुरकेश्यरिष्टमल्लेभकंसयवनाः कुजपौंड्रकाद्याः ॥ अन्ये च शाल्वकपि बल्वलदंतवक्रसप्तोक्षशंबरविदूरथरुक्मिमुख्याः ॥ ३४ ॥ ये वा मृधे समितिशालिन आत्तचापाः कांबोजमत्स्यकुरुकैक यसृंजयाद्याः ॥ यास्यंत्यदर्शनमलं बलभीमपार्थव्याजाह्वयेन हरिणा निलयं तदीयम् ॥ ३५ ॥ कालेन मीलितधियाम वमृश्य नृणां स्तोकायुषां स्वनिगमो बत दूरपारः ॥ आविर्हितस्त्वनुयुगं स हि सत्यवत्यां वेदद्रुमं विटपशो विभजिष्यति स्म ॥३६॥ देवद्विषां निगमवर्त्मनि निष्ठितानां पूर्भिर्मयेन विहिताभिरदृश्यतूर्भिः ॥ लोकान्घ्नतां मतिविमोहमतिप्रलोभं वेषं विधाय बहु भाष्यत औपधर्म्यम् ॥ ३७ ॥ यर्ह्यालयेष्वपि सतां न हरेः कथाः स्युः पाखंडिनो द्विजजना वृषला नृदेवाः ॥ स्वाहा स्वधा वषडिति स्म गिरो न यत्र शास्ता भविष्यति कलेर्भगवान्युगांते ॥ ३८ ॥

अर्जुन इनके मिससे दुर्लभदर्शन श्रीहरि ऐसे दुष्टोंको वैकुंठ धाम पहुँचावेंगे ॥ ३४॥३५ ॥ अब व्यासअवतार कहतेहैं। कालकरके मनुष्योंकी बुद्धि संकुचित हुई और मनुष्योंकी आयु थोड़ी होनेलगी और वह वेदको भूलने लगे। तब युग२ में सत्यवतीसे श्रीव्यासजी प्रकट हो वेदरूप वृक्षकी शाखा भेद करके उनका विस्तार करेंगे ॥ ३६ ॥ अब बौद्ध अवतार कहतेहैं। देवताओंके द्रोही वेदमें निष्ठा करनेवालोंको मयदैत्यकी रचीहुई पुरियोंसे अदृश्य लोकोंका नाशकारक बुद्धिके मोह करनेहारे, लोभ बढानेहारे पाखण्ड धर्मको बौद्धजी कहैंगे ॥३७॥ अब कल्कि अवतारका वर्णन करते हैं।

जिस समय कहीं हरिकी कथा न होगी, ब्राह्मण पाखण्डी होजायँगे; शूद्र राजा वन राज्य करेंगे । स्वाहा, स्वधा, वषट्; यह वेदवाणी जब न होग, मनुष्य पशुकी समान होजायँगे उस समय कलियुगके अंतमें भगवान् कल्कीअवतार धारणकर शिक्षा करेंगे ॥ ३८ ॥ माया गुणावतार भग॰ विभूति हैं सो इस संसारके रचनेमें तप हम सप्तऋषि नौप्रजाके ईश, स्थान, धर्म, यज्ञ, मनु, देवता राजालोग संसारमें अधर्महरनेवाले क्रोधी असु आदिक बहुतशक्तिधारी ईश्वरकी मायाकी यह सब विभूतियें हैं ॥३९॥ यह अवतारोंकी कथा मैंने संक्षेपसे कहीहै, विस्तारसहित कहनेको किसका सामर्थ्य है? अर्थात् किसीका भी नहीं, विष्णुके चरित्र कोई नहीं कहसक्ता चाहे पृथ्वीके रजके कण गिनले. जो ईश्वरने अत्यन्त वेगसे

सर्गे तपोऽहमृषयो नव ये प्रजेशाः स्थाने च धर्ममखमन्वमरावनीशाः ॥ अंते त्वधर्महरमन्युवशासुराद्या मायाविभूतय इमाः पुरुशक्तिभाजः ॥ ३९ ॥ विष्णोर्नु वीर्यगणनां कतमोऽर्हतीह यः पार्थिवान्यपि कविर्विममे रजांसि ॥ चस्कंभ यः स्वरहसाऽस्खलता त्रिपृष्ठं यस्मात्त्रिसाम्यसदनादुरुकंपयानम् ॥ ४० ॥ नांतं विदाम्यहममी मुनयोऽग्रजास्ते मायाबलस्य पुरुषस्य कुतोऽपरे ये ॥ गायन्गुणान्दशशतानन आदिदेवः शेषोऽधुनापि समवस्यति नास्य पारम् ॥ ४१ ॥ येषां स एव भगवान्दययेदनंतः सर्वात्मनाऽऽश्रितपदो यदि निर्व्यलीकम् ॥ ते दुस्तरामतितरंति च देवमायां नैषां ममाहमिति धीः श्वशृगालभक्ष्ये ॥ ४२ ॥

मान सत्यलोक पर्यंत लोक धारण किया ऐसा अधिक जिनका वेग है ॥ ४० ॥ पुरुष ईश्वरके मायावलके अंतको हम नहीं जानसक्ते । हे मुनि ! इन तुम्हारे भाइयोंमेंसे भी कोई नहीं जान सक्ता । सहस्रमुखधारी आदिदेव शेषजी भी सदा ईश्वरके गुण गाते हैं, परन्तु अवतक पार नहीं पाया, और न पावेंगे । फिर औरोंकी तौ क्या गिनती है ॥४१॥ कोई यह शंका करै कि, कोई हरिके गुणोंको न कहसक्ता हो तौ मोक्ष कैसे होताहै ? उत्तर । मोक्ष हरिकी कृपासे होता है और किसीसे नहीं हो सक्ता. सो भी जब अनंत भगवान् कृपा करें और सब प्रकारसे निष्कपट होकर जो उनके चरणारविन्दोंका आश्रय लेकर अतिदुस्तर, देवताओंकी मायासे तरजाते हैं और श्वान शृगालोंके भोज्य देहमें आसक्तिमान् पुरुष

नहीं तर सकते ॥ ४२ ॥ हे नारद ! उनहीकी कृपासे परमात्माकी योगमायाको मैं जानताहूं और तुम जानोहो तथा शिव, भगवान्, प्रह्लाद, मनुकी स्त्री शतरूपा; स्वायंभुवमनु, उनके पुत्र प्राचीनबर्हि, ऋभु, ध्रुवजी ॥ ४३ ॥ इक्ष्वाकु, नृपति ऐल, मुचुकुन्द, जनक, गाधि; नृपेंद्र रघु, अंबरीष, सगर, नहुषादिक, मान्धाता, अलर्क, शतधनु, पश्चात् रंतिदेव, भीष्मपितामह, बलि, अमूर्तरय, दिलीप ॥ ४४ ॥ सौभरि, उतंक, शिबि, देवल, पिप्पलाद, सारस्वत, उद्धव, पराशर, भूरिषेण, विभीषण, हनुमान्, उपेंद्र, दत्तात्रेय, अर्जुन, आर्ष्टिषेण, विदुर, श्रुतदेववर्य ॥४५॥ यह सब

वेदाऽहमंग परमस्य हि योगमायां यूयं भवश्च भगवानथ दैत्यवर्यः ॥ पत्नी मनोः स च मनुश्च तदात्मजाश्च प्राचीनबर्हिर्ऋभुरंग उत ध्रुवश्च ॥ ४३ ॥ इक्ष्वाकुरैलमुचुकुंदविदेहगाधिरघ्वंबरीषसगरा गयनाहुषाद्याः ॥ मान्धात्रलर्कशतधन्वनुरंतिदेवा देवव्रतो बलिरमूर्तरयो दिलीपः ॥ ४४ ॥ सौभर्युतंकशिबिदेवलपिप्पलादसारस्वतोद्धवपराशरभूरिषेणाः ॥ येऽन्ये विभीषणहनूमदुपेंद्रदत्तपार्थार्ष्टिषेणविदुरश्रुतदेववर्याः ॥ ४५ ॥ ते वै विदंत्यतितरंति च देवमायां स्त्रीशूद्रहूणशबरा अपि पापजीवाः ॥ यद्यद्भुतक्रमपरायणशीलशिक्षास्तिर्यग्जना अपि किमु श्रुतधारणा ये ॥ ४६ ॥ शश्वत्प्रशांतमभयं प्रतिबोधमात्रं शुद्धं समं सदसतः परमात्मतत्त्वम् ॥ शब्दो न यत्र पुरुकारकवान्क्रियार्थो माया परैत्यभिमुखे च विलज्जमाना ॥ ४७ ॥ तद्वै पदं भगवतः परमस्य पुंसो ब्रह्मेति यद्विदुरजस्रसुखं विशोकम् ॥ सध्र्यङ्नियम्य यतयो यमकर्तहेतिं जह्युः स्वराडिव निपानखनित्रमिंद्रः ॥ ४८ ॥

जानते हैं, इससे तर गये. ईश्वरकी मायाको स्त्री, शूद्र, हूण, यवन, शबर और पापी जीव, जो जो अद्भुत चरित्रकारी, ईश्वरपरायण, जिन्होंने भली भाँति शिक्षा ली है वह और जिन्होंने ईश्वरधारणा की है वह यह सब जानतेहैं. और पशु पक्षियोंकी तो क्या चर्चा है ? यह सब तर गये ॥ ४६ ॥ अब भगवतका स्वरूप वर्णन करते हैं । सदा प्रशांतमन, भयरहित, ज्ञानघन, शुद्ध; समान, कार्य कारणसे परे, आत्माका तत्त्व है, जहां बहुतकारकवान्, क्रियाकारक शब्द नहीं कह सक्ते हैं । जिनके सम्मुख माया लज्जाके मारे मुख नहीं करती, दूरसे दूरही भागती है ॥ ४७ ॥ ४८ ॥

सोई परमपुरुष ईश्वर वह स्थान है जिसको कोई ब्रह्म निरंतर; यतिलोग मनको जिसे प्राप्त होकर अकर्तापन और साधनोंको त्याग देते हैं । जैसे कुये खोदनेपर फावड़े आदिको छोड़ देते हैं, वा जैसे इन्द्र स्वयं बादलरूप होनेसे खनित्रादि वस्तुको नहीं ग्रहण करते ॥ ४९ ॥ सो भगवान् सर्व कल्याणकारी कर्मके फलदायक हैं, इसलिये इस विश्वका भाव स्वभावविहित सत् पदार्थकी प्रसिद्धि है। जैसे सब धातुओंके वियोगसे देह नष्ट होती है परंतु देहके संग आकाशका नाश नहीं होता, ऐसे ही अजन्मा पुरुष देहके साथ जन्म लेते हैं परंतु सबके फलदाता आप हैं. हे नारद ! सो यह भगवान् सब विश्वमें जिनकी भावना है उन राधारमणके चारित्र मैंने संक्षेपसे कहे हैं । इन ईश्वरसे पृथक् सत् असत् कुछ नहीं है ॥५०॥ जो

स श्रेयसामपि विभुर्भगवान्यतोऽस्य भावस्वभावविहितस्य सतः प्रसिद्धिः ॥ देहे स्वधातुविगमेऽनुविशीर्यमाणे व्योमेव तत्र पुरुषो न विशीर्यतेऽजः ॥ ४९ ॥ सोऽयं तेऽभिहितस्तात भगवान्विश्वभावनः ॥ समासेन हरेर्नान्यदन्यस्मात्सदसच्च यत् ॥ ५० ॥ इदं भागवतं नाम यन्मे भगवतोदितम् ॥ संग्रहोऽयं विभूतीनां त्वमेतद्विपुलीकुरु ॥ ५१ ॥ यथा हरौ भगवति नृणां भक्तिर्भविष्यति ॥ सर्वात्मन्यखिलाधार इति संकल्प्य वर्णय ॥५२॥ मायां वर्णयतोऽमुष्य ईश्वरस्यानुमोदतः ॥ शृण्वतः श्रद्धया नित्यं माययाऽऽत्मा न मुह्यति ॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे सप्तमोऽध्यायः ॥७॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मणा चोदितो ब्रह्मन्गुणाख्यानेऽगुणस्य च ॥ यस्मैयस्मै यथा प्राह नारदो देवदर्शनः ॥१॥

मुझसे भगवान्ने कहा है सो यह भागवतपुराण महाआनंददायक है। हरिकी विभूतियोंका संग्रह है अब इसे तुम विख्यात करो ॥ ५१ ॥ जिस रीतिसे वृन्दावनविहारीमें मनुष्योंकी भक्ति हो सबके आधार ईश्वरका चिंतवन करके तुम वर्णन करो॥५२॥ जो परमेश्वरकी मायाका वर्णन करतेहैं और उनकी प्रशंसा करतेहैं और जो श्रद्धासे नित्य परमात्माके चरित्र सुनतेहैं वह मायाकरके कभी मोहको प्राप्त नहीं होते ॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्विंशावतारवर्णनं नाम सप्तमोऽध्यायः॥७॥ दोहा—ब्रह्मा नारदको सुनत, अति अनुपम संवाद। देवराज शुकदेवसों, पूछो अति आह्लाद॥८॥ राजा बोलताहै हे ब्रह्मन् ! इसप्रकार ब्रह्माजीसे प्रेरित हो देवदर्शन नारदजी निर्गुण ईश्वरके गुण जिन २ के अर्थ कहते भये सो आप

वर्णन कीजिये ? ॥१॥ हे वेद विदांवर ! मुझे उसके सुननेकी अभिलाषा है। अद्भुत पराक्रमी ईश्वरकी कथा लोकमें सुन्दर मंगल करनेवालीहै ॥२॥ हे महा भाग ! वह कथा वर्णन करो। सबसे मन हटाय वैराग्य ले सर्वान्तर्यामी श्रीकृष्णजीमें मन लगाऊं और इस दुःखदायी देहका त्याग करूं, सो कहो ॥ ३ ॥ श्रद्धायुक्त हो हरिके गुण नित्य श्रवणकरनेसे श्रीकृष्णलीलाओंको मुखसे कहै। थोड़ेही दिनोंमें भगवान् हृदयमें प्रवेश करतेहैं ॥४॥ कानके छिद्रमें हो सदा मधुसूदन अपने जनोंके हृदयका जो कमल है और उसमें जो मल है उसका नाश करदेते हैं। जैसे जलका मल शरदऋतुके आनेसे दूर होजाताहै ॥ ५ ॥ पवित्र आत्मापुरुष श्रीवासुदेवके चरणमूलका त्याग नहीं करते वह सब क्लेशसे छूट जातेहैं. जैसे मार्ग चलनेवाले अपने घर

एतद्वेदितुमिच्छामि तत्त्वं वेदविदां वर ॥ हरेरद्भुतवीर्यस्य कथा लोकसुमंगलाः ॥२॥ कथयस्व महाभाग यथाऽहमखिलात्मनि ॥ कृष्णे निवेश्य निस्संगं मनस्त्यक्ष्ये कलेवरम् ॥३॥ शृण्वतः श्रद्धया नित्यं गृणतश्च स्वचेष्टितम् ॥ कालेन नातिदीर्घेण भगवान्विशते हृदि ॥ ४ ॥ प्रविष्टः कर्णरंध्रेण स्वानां भावसरोरुहम् ॥ धुनोति शमलं कृष्णः सलिलस्य यथा शरत् ॥ ५ ॥ धौतात्मा पुरुषः कृष्णपादमूलं न मुंचति ॥ मुक्तसर्वपरिक्लेशः पांथः स्वशरणं यथा ॥ ६ ॥ यदधातुमतो ब्रह्मन्देहारंभोऽस्य धातुभिः ॥ यदृच्छया हेतुना वा भवंतो जानते यथा ॥ ७॥ आसीद्यदुदरात्पद्मं लोकसंस्थानलक्षणम् ॥ यावानयं वै पुरुष इयत्ताऽवयवैः पृथक् ॥ तावानसाविति प्रोक्तः संस्थाऽवयववानिव ॥ ८ ॥ अजः सृजति भूतानि भूतात्मा यदनुग्रहात् ॥ ददृशे येन तद्रूपं नाभिपद्मसमुद्भवः ॥ ९ ॥

आय सब दुःखसे छूट जातेहैं ॥ ६ ॥ हे ब्रह्मन् ! त्वचा, रुधिर, मांस, स्नायु, मेद, मज्जा, हाड़ इन सात धातुओंसे रहित जिनकी देह ऐसे ईश्वरका पंचभूत देहधारना निजइच्छासे है या किसीकारणसे शरीर धारण करते हैं ?जो आप यथार्थ जानते हो सो कहिये ॥७॥ सब लोकोंकी रचनारूप कमल जिनकी नाभिमें यह पुरुष रचतेहैं जैसे अवयवोंसे अलग २ हैं और इतने हैं यह सब कहो ? तितनेही यह ईश्वर कहेहैं। संख्या अवयवकी समान है. हे शुकाचार्य ! जिसको हम न जानते हों सो आप सब कहैं ॥ ८ ॥ अजन्मा ईश्वर सब जीवोंको रचते हैं उनकी कृपासे ब्रह्मा

रचते हैं, नाभिकमलसे जन्मे ब्रह्माजीने उनका रूप देखा ॥ ९ ॥ वह ईश्वर पुरुष विश्वकी उत्पत्ति पालन संहार करताहै । मायाके ईश, अपनी मायाको त्याग सबके अन्तर्यामी भी कहां सोते रहतेहैं ? ॥ १० ॥ पुरुषके अवयवोंसे पूर्वकल्पित लोकपालक इनके अवयवोंसे रचेगये यह सब श्रवण कराइये ॥ ११ ॥ जैसा कल्प है जैसा विकल्प है जैसा कालका अनुमान किया जाताहै, भूत भविष्यत् वर्तमान आयुका जो प्रमाण है सो कहो ? ॥१२॥ कालकी गति जो छोटी मोटी है जितनी कर्मकी गतियें हैं और जैसी गति होतीहैं सो हे द्विजसत्तम ! शुकाचार्य ! आप कहिये ? ॥१३॥ सत्त्वादि गुणोंका देवादिरूप परिणामकी इच्छा करनेवाले जीवोंके मध्यमें जिसपरिणाममें पुण्य पापके कर्मोंका स्वरूप समूह

स चापि यत्र पुरुषो विश्वस्थित्युद्भवाप्ययः ॥ मुक्त्वाऽऽत्ममायां मायेशः शेते सर्वगुहाशयः ॥ १० ॥ पुरुषावयवैर्लोकाः सपालाः पूर्वकल्पिताः ॥ लोकैरमुष्यावयवाः सपालैरिति शुश्रुम ॥ ११ ॥ यावान्कल्पो विकल्पो वा यथा कालोऽनुमीयते ॥ भूतभव्यभवच्छब्द आयुर्मानं च यत्सतः ॥ १२ ॥ कालस्यानुगतिर्या तु लक्ष्यतेऽण्वी बृहत्यपि ॥ यावत्यः कर्मगतयो यादृशीर्द्विजसत्तम ॥ १३ ॥ यस्मिन्कर्मसमावायो यथा येनोपगृह्यते ॥ गुणानां गुणिनां चैव परिणाममभीप्सताम् ॥ १४ ॥ भूपातालककुब्व्योमग्रहनक्षत्रभूभृताम् ॥ सरित्समुद्रद्वीपानां संभवश्चैतदोकसाम् ॥ १५ ॥ प्रमाणमंडकोशस्य बाह्याभ्यंतरभेदतः ॥ महतां चानुचरितं वर्णाश्रमविनिश्चयः ॥ १६ ॥ अवतारानुचरितं यदाश्चर्यतमं हरेः ॥ युगानि युगमानं च धर्मो यश्च युगे युगे ॥ १७ ॥ नृणां साधारणो धर्मः सविशेषश्च यादृशः ॥ श्रेणीनां राजर्षीणां च धर्मः कृच्छ्रेषु जीविनाम् ॥ १८ ॥

किस कर्मके समुदायसे कैसे करनेसे कौन अधिकारी देव आदिभावको प्राप्त होताहै ? सो कहो ॥१४॥ भूमि, पाताल, सब दिशा, आकाश, ग्रह, नक्षत्र, पर्वत, नदी, समुद्र, द्वीप इनकी उत्पत्ति और जो इनके वासी हैं सो कहो ॥ १५ ॥ इस ब्रह्माण्डका प्रमाण, बाहर भीतरका भेद, महात्माओंका चरित्र, वर्णाश्रमका निर्णय, जिन २ स्वभावोंसे सब वर्ण आश्रमका निर्द्धार होय सो कहो ? ॥ १६ ॥ अत्यन्त आश्चर्यदायक, श्रीहरिअवतारोंके चरित्र, और युगयुगोंके प्रमाण और युग २ में जो धर्म होयँ सो कहो ? ॥ १७ ॥ मनुष्योंके साधारण धर्म होंय सो कहो; और जो जो व्यवहारियोंके

धर्म होंय सो कहो, और प्रजापालोंके अधिकारी राजर्षियोंके धर्म कहो । सब जीवमात्रका आपद्धर्म सो कहिये ॥ १८ ॥ तत्त्वोंकी संख्या, और उनके लक्षण अथवा किसी हेतुसे उनके लक्षण जैसे होंय सो कहो? परमेश्वरके पूजनकी विधि, अष्टांगयोगकी विधि, ब्रह्मविद्या; यह सब कहो॥१९॥ योगीश्वरोंके ऐश्वर्यकी गति, अर्चिआदि मार्गके योगियोंके लिंगदेहके भंगकी गति, ऋगादिवेद, आयुर्वेदादि, धर्म शास्त्रोंकी गति, इतिहास पुराणोंका सार यह सब कहो ॥ २० ॥ सब जीवनका प्रलय स्थिति महाप्रलय वैदिक कर्म पूर्तकर्म कामना करके कर्म करना, अर्थ धर्म कामकी विधि यह सब

तत्त्वानां परिसंख्यानं लक्षणं हेतुलक्षणम् ॥ पुरुषाराधनविधिर्योगस्याऽऽध्यात्मिकस्य च ॥ १९ ॥ योगेश्वरैश्वर्यगति लिंगभंगस्तु योगिनाम् ॥ वेदोपवेदधर्माणामितिहासपुराणयोः ॥२०॥ संप्लवः सर्वभूतानां विक्रमः प्रतिसंक्रमः ॥ इष्टापूर्तस्य काम्यानां त्रिवर्गस्य च यो विधिः ॥ २१ ॥ यश्चानुशायिनां सर्गः पाखंडस्य च संभवः ॥ आत्मनो बंधमोक्षौ च व्यवस्थानं स्वरूपतः ॥ २२ ॥ यथात्मतंत्रो भगवान्विक्रीडत्यात्ममायया ॥ विसृज्य वा यथा मायामुदास्ते साक्षिवद्विभुः ॥ २३ ॥ सर्वमेतच्च भगवन्पृच्छते मेऽनुपूर्वशः ॥ तत्त्वतोऽर्हस्युदाहर्तुं प्रपन्नाय महामुने ॥ २४ ॥ अत्र प्रमाणं हि भवान्परमेष्ठी यथात्मभूः ॥ परे चेहानुतिष्ठंति पूर्वेषां पूर्वजैः कृतम् ॥ २५ ॥

कहिये ॥ २१ ॥ उपाधिरहित जीवोंके धर्म, उनकी रचना, पाखंडकी उत्पत्ति जीवोंका बंधमोक्ष स्वरूपमें स्थिति सो कहो ॥ २२ ॥ जैसे स्वाधीन भगवान् अपनी मायासे क्रीड़ा करतेहैं, कभी मायाको त्याग साक्षी समान विभु विराजतेहैं सो कहो ॥ २३ ॥ इन प्रश्नोंके उत्तर क्रमसे अपने सिद्धान्तसे आप कहने योग्यहो हे महामुनि । मैं तुम्हारे आश्रितहूँ ॥ २४ ॥ इसमें स्वयम्भू ब्रह्माजी प्रमाण हैं पहिलेसे पहिले हुए वह और सब इसी

१ "वापीकूपतडागादिदेवतायतनानि च ॥ अन्नप्रदानमारामाः पूर्तमित्यभिधीयते ॥" बावडी कुआ तालाव आदि देवमंदिर बनाना, सदा अन्नदान और बाग लगाना इनको निर्माण कर्म पूर्त कहतेहैं ।

मार्गमें स्थित रहेंगे ॥ २५ ॥ हे ब्रह्मन् ! मेरे प्राण भूख प्याससे नहीं निकलेंगे भागवतकथामृत पानकरनेवाले मुझको कुपित द्विजके सर्पका भय किंचित् भी नहींहै ॥ २६ ॥ सूतजी बोले संतोंके प्रति हरिकी कथामें इस प्रकार राजाने प्रार्थना की; तब सभामें राजा परीक्षितसे शुकदेवजी बहुत प्रसन्न हुए ॥ २७ ॥ वेदके समान भागवत नाम पुराण ब्रह्मकल्पमें ब्रह्मासे भगवान्ने कहाथा ॥ २८ ॥ पांडवोंमें श्रेष्ठ परीक्षित जो जो पूछतेहैं सो सब संक्षेपसे और विस्तारसे व्याख्या करनेको प्रारंभ किया ॥ २९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां राजकृतप्रश्नविधिर्नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ दोहा–कथा नवम अध्यायकी, नाशक सब सन्देह । चतुःश्लोकी भागवत, वरणों सहित सनेह ॥ ९ ॥

न मेऽसवः परायंति ब्रह्मन्ननशनादमी ॥ पिबतोऽच्युतपीयूषमन्यत्र कुपितद्विजात् ॥२६॥ सूत उवाच ॥ स उपामंत्रितो राज्ञा कथायामिति सत्पतेः ॥ ब्रह्मरातो भृशं प्रीतो विष्णुरातेन संसदि ॥ २७ ॥ प्राह भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसंमितम् ॥ ब्रह्मणे भगवत्प्रोक्तं ब्रह्मकल्प उपागते ॥ २८ ॥ यद्यत्परीक्षिदृषभः पांडूनामनुपृच्छति ॥ आनुपूर्व्येण तत्सर्वमाख्यातुमुपचक्रमे॥२९॥इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे प्रश्नविधिर्नामाऽष्टमोऽध्यायः ॥८॥ श्रीशुक उवाच ॥ आत्ममायामृते राजन्परस्यानुभवात्मनः ॥ न घटेतार्थसंबंधः स्वप्नद्रष्टुरिवांजसा ॥ १ ॥ बहुरूप इवाभाति मायया बहुरूपया ॥ रममाणो गुणेष्वस्या ममाहमिति मन्यते ॥ २ ॥ यर्हि वाव महिम्नि स्वे परस्मिन्कालमाययोः ॥ रमेत गतसंमोहस्त्यक्त्वोदास्ते तदोभयम् ॥ ३ ॥ आत्मतत्त्वविशुद्ध्यर्थं यदाह भगवानृतम् ॥ ब्रह्मणे दर्शयन्रूपमव्यलीकव्रतादृतः ॥ ४ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! अनुभवात्मा परमेश्वरको देहका संबंध अपनी मायाके विना नहीं होता । जैसे अनायास करके स्वप्नके द्रष्टाको स्वप्नके समयका देहसंबंध नहीं होताहै ॥ १ ॥ अनेक रूपवाली मायासे बाल युवादि रूप देव नरादि रूपकी नांई प्रकाश करती है । इस मायाके गुणमें रमण करके "मेरा है" "हम हैं" ऐसे आप माने है ॥ २ ॥ जिस समय अपनी महिमामें रमण करताहै उस काल मायासे परे ईश्वरमें सब मोह त्याग और अहंकार ममकार दोनोंको त्याग साक्षीकी सदृश रहताहै ॥ ३ ॥ जीवके तत्त्वशुद्धिके कारण जो भग

वान्ने सत्य कहाहै सो निष्कपट तपके विना नहीं होता। ब्रह्माको अपना रूप दिखायाहै ॥ ४ ॥ सो आदिदेव ब्रह्माजी जगत्के परमगुरु अपने कमलमें बैठकर जगत्के रचनेका विचार करने लगे, इस संसारके रचनेके योग्य दृष्टिको नहीं पहुँचे, जिससे यह विश्व रचनेकी विधि ठीक होय ॥ ॥ ५ ॥ एक समय ब्रह्माजी यही चिंतवन कर रहेथे, तब उस जलमेंसे दोबार यह शब्द सुनाई आया कि 'तप करो' २ (क) से लेके (म) पर्यंत अक्षरोंकी स्पर्श संज्ञा है। इनमें १६ वॉ अक्षर (त) है और इक्कीसवाँ (प) है दोनों मिलकर तप हुआ ॥ हे राजेन्द्र! जिनको किसी वस्तुकी चाहना नहीं ऐसे मुनियोंका वह धन है। तपोधन मुनि प्रसिद्ध हैं ॥ ६ ॥ तपकरो यह सुन ब्रह्माजीने सब ओर देखा। और वक्ताके देखनेकी इच्छा

स आदिदेवो जगतां परो गुरुः स्वधिष्ण्यमास्थाय सिसृक्षयैक्षत ॥ तां नाध्यगच्छद्दृशमत्र संमतां प्रपंचनिर्माणविधि
र्यया भवेत् ॥ ५ ॥ स चिंतयन्द्व्यक्षरमेकदांभस्युपाशृणोद्विर्गदितं वचो विभुः ॥ स्पर्शेषु यत्षोडशमेकविंशं निष्किंचना
नां नृप यद्धनं विदुः ॥६॥ निशम्य तद्वक्तृदिदृक्षया दिशो विलोक्य तत्राऽऽन्यदपश्यमानः ॥ स्वधिष्ण्यमास्थाय विमृश्य
तद्धितं तपस्युपादिष्ट इवाऽऽदधे मनः ॥ ७ ॥ दिव्यं सहस्राब्दममोघदर्शनो जितानिलात्मा विजितोभयेंद्रियः ॥ अतप्य
तस्माऽखिललोकतापनं तपस्तपीयांस्तपतां समाहितः ॥ ८ ॥ तस्मै स्वलोकं भगवान्सभाजितः संदर्शयामास परं न य
त्परम् ॥ व्यपेतसंक्लेशविमोहसाध्वसं स्वदृष्टवद्भिर्विबुधैरभिष्टुतम् ॥ ९ ॥ प्रवर्तते यत्र रजस्तमस्तयोः सत्त्वं च मिश्रं न
च कालविक्रमः ॥ न यत्र माया किमुतापरे हरेरनुव्रता यत्र सुरासुरार्चिताः ॥ १० ॥

करी। तब कमलपर बैठ अपना हित विचार तप करनेको मनमें धारणा की * ॥ ७ ॥ सफल दर्शन पवन, मन, जीत कर्म इंद्रियें और ज्ञान इंद्रियें जीत तप करनेवालोंमें अति तपस्वी ब्रह्माजीने सब लोकको प्रकाश करनेवाला दिव्य तप सहस्र वर्षतक किया ॥ ८ ॥ जिससे श्रेष्ठ और कोई नहीं. क्लेश, मोह, संभ्रम जहां नहीं, सत्पुरुषवान् आत्मवेत्ता अपने दर्शन करनेवालोंसे श्रीवैकुण्ठ लोकको प्रसन्नहो भगवान्ने ब्रह्माके लिये दिखाया ॥ ९ ॥ जिस वैकुण्ठमें राजस, तामस नहीं, शुद्ध सत्त्व जहाँ बर्तै है, रज तम मिला सत्त्व गुण जहां नहीं। जहां कालका पराक्रम नहीं

* शंका—भगवान्की आज्ञाको पाकर ब्रह्मा कमलके फूलपर बैठकर तपस्या करनेलगे, परन्तु उस तपका क्या नाम है तप तो अनत हैं ब्रह्माने कौनसा तप किया? ॥

उत्तर—ब्रह्मा नारायणकी आज्ञा पाकर अपने मनको हृदयमें स्थिर करके बडे प्रेमसे नारायणके नामका जप करने लगे सो परम तप है ॥

चलता, मायाका नाम नहीं वहां रागादिककी क्या सामर्थ्यहै ? देव असुर जिनका दोनों पूजन करें ऐसे भगवत्के पार्षद जहां हैं॥ १० ॥ पार्षदोंका वर्णन करतेहैं । श्यामसुन्दर, उज्ज्वल स्वरूप, कमलनयन, पीतांबर पहिरे, परममनोहर, अतिसुकुमार, उत्तम २ रत्नमणि जटित ॥ ११ ॥ सब आभूषण धारण किये अति तेजस्वी मूंगा वैडूर्य मणि कमलके तन्तुकेसी कांतिवाले और देदीप्यमान कुंडल मुकुट माला धारण किये और चार भुजा धारण किये ऐसे सब भगवान्के पार्षद हैं महात्माओंके प्रकाशमान शोभित विमानोंकी पंक्तियोंसे श्रीवैकुंठ लोक सब ओरसे विशेष करके प्रकाशमान होरहा है ॥ १२ ॥ उत्तम स्त्रियोंकी कांतिसे ऐसा प्रकाशित होरहा है, जैसे बिजुलीसहित मेघमालासे आकाश शोभित होताहै । दामिनीसदृश तो स्त्रियें हैं ।

श्यामावदाताः शतपत्रलोचनाः पिशंगवस्त्राः सुरुचः सुपेशसः ॥ सर्वे चतुर्बाहव उन्मिषन्मणिप्रवेकनिष्काभरणाः सुवर्चसः ॥ प्रवालवैडूर्यमृणालवर्चसः परिस्फुरत्कुंडलमौलिमालिनः ॥ ११ ॥ भ्राजिष्णुभिर्यः परितो विराजते लसद्विमानावलिभिर्महात्मना ॥ विद्योतमानः प्रमदोत्तमादिभिः सविद्युदभ्रावलिभिर्यथा नभः ॥ १२ ॥ श्रीर्यत्र रूपिण्युरुगाय पादयोः करोति मानं बहुधा विभूतिभिः ॥ प्रेंखं श्रिता या कुसुमाकरानुगैर्विगीयमाना प्रियकर्म गायती ॥ १३ ॥ ददर्श तत्राऽखिलसात्वतां पतिं श्रियः पतिं यज्ञपतिं जगत्पतिम् ॥ सुनंदनंदप्रबलार्हणादिभिः स्वपार्षदमुख्यैः परिसेवितं विभुम् ॥ १४ ॥ भृत्यप्रसादाभिमुखं दृगासवप्रसन्नहासारुणलोचनाननम् ॥ किरीटिनं कुंडलिनं चतुर्भुजं पीतांबरं वक्षसि लक्षितं श्रिया ॥ १५ ॥

मेघपंक्तिकी समान विमान हैं, आकाशकी तुल्य वैकुंठ लोक है॥ १३ ॥ वहां वैकुंठमें रूपवती महालक्ष्मीजी श्रीनारायणके चरणोंमें अनेक विभूतियोंसे मानकरै हैं । और हिंडोलेमें झुलावें हैं । वसंतके अनुचर, भ्रमर अनेक २ प्रकारसे गुंजार करते हैं और अपने प्यारे प्रीतमके चारित्रोंको गाती जाती हैं और आनंदसे झूलतीहैं ॥ उस वैकुंठमें सब भक्तोंके पति श्रीभूलीलानायक यज्ञपति जगत्पालक सुनंद, नंद, प्रबल, अर्हण आदि अपने मुख्य पार्षद सबओरसे जिनकी सेवा करें उन समर्थ त्रिलोकीनाथका ब्रह्माजीने दर्शन किया भृत्यजनोंके प्रसादमें जिनका मुख दर्शनकरने वालोंको प्रमदकी नांई हर्षदायक, प्रसन्ननयन, जिनकी मुसकानसे नेत्र मुख लाल हो रहे, शीशपर मुकुट, कानोंमें कुंडल, चार भुजा, पीतांबर धारण किये, हृदयमें श्रीजी

विराजमान हो रही हैं ॥ १४ ॥१५॥ अत्यन्त पूजने योग्य, सिंहासनपर विराजमान, परब्रह्म,प्रकृति,पुरुष,महत्तत्त्व अहंकार चार तो यह, और ग्यारह इन्द्रियें, पंचमहाभूत, सोलह पांच उनकी मात्रा इन शक्तियों और अपने सब स्वाभाविक जो ऐश्वर्य उनसे युक्त, योगियोंका ध्रुव आगामी ऐश्वर्य समेत अपने मंदिरमें सदा रमण करतेहैं ॥ १६ ॥ जिनके दर्शनके आनंदसे अंतःकरण प्रसन्न मन रोमाञ्चित देह प्रेमके भावसे नेत्रोंमें आंसूभर आनंदमें मग्नहो ब्रह्माने श्रीवासुदेवके चरणसरोरुहको नमस्कार किया. जिनका दर्शन परमहंसोंको ज्ञानमार्गसे होता है, उनका दर्शन ब्रह्माजीने किया ॥ १७ ॥ संसारके रचनेमें जो हरिकी आज्ञा उसकी सुन्दरतामें स्थित चित्त उन ब्रह्माजीसे मंद मुसकानकी वाणीसे चिदानंद घनश्याम, आप

अध्यर्हणीयासनमास्थितं परं वृतं चतुष्षोडशपंचशक्तिभिः ॥ युक्तं भगैः स्वैरितरत्र चाध्रुवैः स्व एव धामन्रममाणमीश्वरम् ॥ १६ ॥ तद्दर्शनाह्लादपरिप्लुतांतरो हृष्यत्तनुः प्रेमभराश्रुलोचनः ॥ ननाम पादांबुजमस्य विश्वसृग्यत्पारमहंस्येन पथाऽधिगम्यते ॥१७॥ तं प्रीयमाणं समुपस्थितं तदा प्रजाविसर्गे निजशासनार्हणम् ॥ बभाष ईषत्स्मितशोचिषा गिरा प्रियः प्रियं प्रीतमनाः करे स्पृशन् ॥ १८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ त्वयाऽहं तोषितः सम्यग्वेदगर्भ सिसृक्षया ॥ चिरं भृतेन तपसा दुस्तोषः कूटयोगिनाम् ॥ १९ ॥ वरं वरय भद्रं ते वरेशं माऽभिवाञ्छितम् ॥ ब्रह्मञ्छ्रेयः परिश्रामः पुंसो मद्दर्शनावधिः ॥ २० ॥ मनीषितानुभावोऽयं मम लोकावलोकनम् ॥ यदुपश्रुत्य रहसि चकर्थ परमं तपः ॥ २१ ॥

ब्रह्माका हाथसे हाथ पकड़कर ॥ १८ ॥ बोले कि, हे वेदगर्भ ! विश्वके रचनेकी इच्छासे तुमने हमें बहुत प्रसन्न किया और सहस्र वर्षतक अत्यन्त तप किया, जो मूर्ख योगीजन हैं उनसे मैं बहुत प्रसन्न नहीं होताहूं ॥ १९ ॥ हे ब्रह्मा ! आपका कल्याण हो। मैं तुमसे बहुत प्रसन्न हूं जो इच्छा हो सो वर मांगो,कल्याणकी प्राप्तिमें पुरुषको जबतक श्रम है तबतक मेरा दर्शन नहीं होता। अब तुम्हें मेरा दर्शन होगया अब तुमको कोई परिश्रम न होगा। जो इच्छा हो सो मांगो ॥२०॥ मेरे मनकी इच्छाका यह प्रभाव है कि मेरे लोकका तुमको दर्शन हुआ. यह मनमें मत विचारना

कि मैंने तपके बलसे यह किया है। स्वतंत्र कभी न होना। मेरीही कृपासे तुमको यह दर्शन हुआ। जो श्रवण करके एकान्तमें तुमने सहस्रवर्ष तप किया॥ २१ ॥ जब कर्मसे तुम विशेष मोहित हुए तब मैंने तुमसे कहा हे पापरहित! तप कर, तप मेरा हृदय है, तप साक्षात् मेरा देह है, तप मेरी भीतरकी शक्ति है॥ २२ ॥ तपसेही इस विश्वको रचताहूं, और फिर तपसे ही संसारका पालन व संहार करताहूं। यह तपरूप बडा पराक्रम है, बड़ा दुस्तर है। तपका बडा प्रभाव है तप करना बडा कठिन है ॥२३॥ ब्रह्माजी बोले कि हे लोकेश! सब जीवमात्रके अधिष्ठाता सबमें स्थित हो, दृढ ज्ञानमें जो करनेकी इच्छा है उसको तुम जानते ही हो॥ २४ ॥ यद्यपि आप ऐसे हैं तौ भी हे नाथ! आपसे जो मांगे ऐसे

प्रत्यादिष्टं मया तत्र त्वयि कर्मविमोहिते॥ तपो मे हृदयं साक्षादात्माऽहं तपसोऽनघ॥ २२ ॥ सृजामि तपसैवेदं ग्रसामि तपसा पुनः॥ बिभर्मि तपसा विश्वं वीर्यं मे दुश्चरं तपः॥२३॥ ब्रह्मोवाच॥ भगवन्सर्वभूतानामध्यक्षोऽवस्थितो गुहाम्॥ वेद ह्यप्रतिरुद्धेन प्रज्ञानेन चिकीर्षितम्॥ २४ ॥ तथापि नाथमानस्य नाथ नाथय नाथितम्॥ परावरे यथा रूपे जानीयां ते त्वरूपिणः॥ २५ ॥ यथाऽऽत्ममायायोगेन नानाशक्त्युपबृंहितम्॥ विलुंपन्विसृजन्गृह्णन्बिभ्रदात्मानमात्मना॥ २६ ॥ क्रीडस्यमोघसंकल्प ऊर्णनाभिर्यथोर्णुते॥ तथा तद्विषयां धेहि मनीषां मयि माधव॥ २७ ॥ भगवच्छिक्षितमहं करवाणि ह्यतंद्रितः॥ नेहमानः प्रजासर्गं बध्येयं त्वदनुग्रहात्॥ २८ ॥ यावत्सखा सख्युरिवेश ते कृतः प्रजाविसर्गे विभजामि भोजनम्॥ अविक्लवस्ते परिकर्मणि स्थितो मा मे समुन्नद्धमदोऽजमानिनः॥ २९ ॥

मनुष्यको जो याचित पदार्थ है सो तुम हो। निर्गुण तुम्हारे सूक्ष्म स्थूलको जैसे जानूं सो कहो॥२५॥ जैसे आप मायाके संयोगसे अनेक प्रकारकी शक्तियोंसे वर्द्धित विश्वका संहार रचना पालन आपही चतुरानन आदिरूप धारणकर क्रीड़ा करतेहो॥ २६ ॥ हे अमोघसंकल्प! जैसे मकड़ी अपने तन्तुओंके जालसे आप फैल जाती है ऐसे ही आप क्रीडा करते हैं। हे माधव! अब आप दयाकरके सृष्टिके रचनेकी बुद्धि मेरे हृदयमें धारणकरो॥ २७ ॥ जो आपसे शिक्षित होकर मैं निरालस्य हो तुम्हारे अनुग्रहसे प्रजासर्गकी चेष्टा करूंगा; परंतु अहंकारका बंधन न हो॥ २८ ॥ हे ईश! तुमने लौकिक सखाकी समान जान, स्वर्गादिकमें मेरा सन्मान किया। सो प्रजाके रचनेरूप कर्ममें अव्याकुल

होकर उत्तम मध्यमादिक भेदसे जीवका विभाग करूं तब "अजमानी" मुझको यह महामद न होय सो कीजे ॥ २९ ॥ श्रीभगवान्‌जी बोले कि मेरा शास्त्रोक्तज्ञान अत्यन्त छिपाहुआ है वह अनुभव, भक्ति, सब साधन सहित है सो कहताहूं तुम श्रवण करो ॥ ३० ॥ स्वरूपसे जैसे हम हैं, और जैसे सत्तावान् हैं; जो रूप कर्म गुण हमारे हैं, इसी प्रकार तत्त्वोंका ज्ञान विशेष करके मेरी कृपासे तुमको होय ॥ ३१ ॥ इस सृष्टिसे पहले मैं ही था अतिरिक्त मेरे और दूसरा कोई नहीं था, अरु स्थूल सूक्ष्म इनका परम कारण कुछ भी नहीं था। पीछे सृष्टिका कारण मैं ही हूं, पीछे सृष्टिके उपरान्त भी मैंही हूं ॥ ३२ ॥ जो यह विश्व है सो भी मैंहीं हूं, जो कुछ शेष रहेगा सो भी मैंहीं हूं। जो कुछ सब सृष्टिका मूल है सोभी मैंहीं हूं। जिस प्रकार सुवर्णके अलंकार नाक, कान, हाथ पांवके भिन्न २ होतेहैं। जैसे कंकण, कुण्डल, कर्णफूल, मालादिक पृथक् २ होतेहैं,

श्रीभगवानुवाच ॥ ज्ञानं परमगुह्यं मे यद्विज्ञानसमन्वितम् ॥ सरहस्यं तदंगं च गृहाण गदितं मया ॥३०॥ यावानहं यथाभावो यद्रूपगुणकर्मकः॥ तथैव तत्त्वविज्ञानमस्तु ते मदनुग्रहात् ॥३१॥ अहमेऽऽवासमेवाऽग्रे नान्यद्यत्सदसत्परम् ॥ पश्चादहं यदेतच्च योऽवशिष्येत सोऽस्म्यहम् ॥ ३२ ॥ ऋतेऽर्थं यत्प्रतीयेत न प्रतीयेत चात्मनि ॥ तद्विद्यादात्मनो मायां यथाऽऽभासो यथा तमः ॥ ३३ ॥ यथा महांति भूतानि भूतेषूच्चावचेष्वनु ॥ प्रविष्टान्यप्रविष्टानि तथा तेषु न तेष्वहम् ॥ ॥ ३४ ॥ एतावदेव जिज्ञास्यं तत्त्वजिज्ञासुनाऽऽत्मनः ॥ अन्वयव्यतिरेकाभ्यां यत्स्यात्सर्वत्र सर्वदा ॥ ३५ ॥

जब सबको गलादिया तौ फिर केवल कंचनका कंचन, इसी भाँति मुझको समझना कि अनादि अनन्त अद्वितीय परिपूर्ण मैंही हूं अर्थके बीच जो प्रतीत होता है और आत्मामें प्रतीत नहीं होता है उसको मेरी माया जानो। जैसे दो चन्द्रमा प्रतीत होते हैं। जैसे राहु ग्रहमंडलमें स्थित है परन्तु दीखता नहीं। ग्रहणके द्वारा दीखता है। इसप्रकार यह माया कार्योंके द्वारा दीखती है। साक्षात् प्रगट नहीं होती ॥ ३३ ॥ जैसे पंचमहाभूतसे संसारीके छोटे बड़े जीवमात्रमें प्रविष्ट, अप्रविष्टकी समान विदित होते हैं ऐसेही प्रकार मैं उनमें ज्ञात नहीं होताहूं ॥३४॥ आत्मतत्त्वके जाननेवालेको इतनाही जानना योग्य है। अन्वय, व्यतिरेकसे जो सब ठौर सदा ही ईश्वर है। कार्यमें कारण भावसे जो सदा वर्ते उसका नाम

अन्वय है. कारण अवस्थामें उनसे अलग रहे वह व्यतिरेक ॥ ३५ ॥ हे ब्रह्मा ! एकाग्रचित्त करके परम समाधिसे तुम इस मतमें स्थिर रहोगे तौ तुम कल्पों विकल्पोंमें जो अनेक प्रकारकी सृष्टि है उसका तुमको कभी भी यह अभिमान न होगा कि इस संसारका कर्त्ता मैं हूं ॥ ३६ ॥ इतनी कथा सुनाय श्रीशुकदेवजी बोले कि मनुष्योंमें श्रेष्ठ जो ब्रह्माजी हैं उनसे अजन्मा ईश्वर यह कहकर अंतर्धान होगये ॥ ३७ ॥ आदिरूप अविनाशी जगदीश्वरके अन्तर्धान होने उपरान्त सब जीवमय ब्रह्मा श्रीविश्वनाथको हाथ जोड़कर विश्वको पहलेकी रीतिसे रचना आरम्भ करनेलगे ॥ ३८ ॥ प्रजापति धर्मपतिने एक समय यम नियमको प्रजाके कल्याणके लिये और अपने स्वार्थकी कामनाके लिये रचना की और यम नियमा

एतन्मतं समातिष्ठ परमेण समाधिना ॥ भवान्कल्पविकल्पेषु न विमुह्यति कर्हिचित् ॥ ३६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ संप्रदिश्यैवमजनो जनानां परमेष्ठिनम् ॥ पश्यतस्तस्य तद्रूपमात्मनो न्यरुणद्धरिः ॥ ३७ ॥ अंतर्हितेंद्रियार्थाय हरये विहितांजलिः ॥ सर्वभूतमयो विश्वं ससर्जेदं स पूर्ववत् ॥ ३८ ॥ प्रजापतिर्धर्मपतिरेकदा नियमान्यमान् ॥ भद्रं प्रजानामन्विच्छन्नातिष्ठत्स्वार्थकाम्यया ॥ ३९ ॥ तं नारदः प्रियतमो रिक्थादानामनुव्रतः ॥ शुश्रूषमाणः शीलेन प्रश्रयेण दमेन च ॥ ४० ॥ मायां विविदिषन्विष्णोर्मायेशस्य महामुनिः ॥ महाभागवतो राजन्पितरं पर्यतोषयत् ॥ ४१ ॥ तुष्टं निशम्य पितरं लोकानां प्रपितामहम् ॥ देवर्षिः परिपप्रच्छ भवान्यन्माऽनुपृच्छति ॥ ४२ ॥ तस्मा इदं भागवतं पुराणं दशलक्षणम् ॥ प्रोक्तं भगवता प्राह प्रीतः पुत्राय भूतकृत् ॥ ४३ ॥

कमें आप स्थितहुये ॥ ३९ ॥ अतिप्रिय भागलेनेवालोंमें पुत्रोंमें पिता ब्रह्मामें अनुरक्त शील नम्रतादि शुश्रूषा करनेहारे नारदजी ब्रह्माजीकी
वा करने लगे ॥ ४० ॥ हे राजन् ! मायाके ईश्वर व्यापक विष्णुकी मायाको जाननेकी इच्छाकर महामुनि महाभागवत नारदजीने पिताको प्रसन्न
"वेवेष्टीति विष्णुः" सबमें व्यापै उसका नाम विष्णु है; व्याकरणमें विष्लृ व्याप्तौ धातु है उससे विष्णुशब्द व्युत्पादित होताहै ॥ ४१ ॥ सब
मह ब्रह्माको प्रसन्न जानकर नारदने बूझाथा, जो आप हमसे पूछतेहैं ॥४२॥ दश लक्षणयुक्त, अत्यन्त शोभायमान, श्रीभागवत पुराण जो

भगवान्ने ब्रह्माजीसे कहा और उन्होंने अपने प्रियपुत्र नारदसे कहा ॥ ४३ ॥ हे पृथ्वीनाथ ! सरस्वतीके तटपर नारदजीने परब्रह्मके ध्यानी, परमज्ञानी, महातेजस्वी, व्यास मुनिको सुनाया ॥ ४४ ॥ जो हमसे तुमने जिज्ञासा किया कि विराट् पुरुषसे यह विश्व कैसे होता है ? वह, और तुम्हारे कहे हुए सब प्रश्न, और और भी बातें जैसी हैं तैसेही कहेंगे ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां चतुःश्लोकीभागवतवर्णनं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ दोहा—तहँ शुकदेव प्रमोदभर, लक्षण दशहु पुरान । भूप परीक्षितसे कहत, संयुत अर्थ महान ॥ १० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि अब सर्ग, विसर्ग, स्थान, पोषण, ऊति, मन्वन्तर, ईशानुकथा, निरोध, मुक्ति, आश्रय ॥ १ ॥

नारदः प्राह मुनये सरस्वत्यास्तटे नृप ॥ ध्यायते ब्रह्म परमं व्यासायाऽमिततेजसे ॥ ४४ ॥ यदुताऽहं त्वया पृष्टो वैराजात्पुरुषादिदम् ॥ यथाऽऽसीत्तदुपाख्यास्ये प्रश्नानन्यांश्च कृत्स्नशः ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० द्वितीयस्कंधे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अत्र सर्गो विसर्गश्च स्थानं पोषणमूतयः ॥ मन्वंतरेशानुकथा निरोधो मुक्तिराश्रयः ॥ १ ॥ दशमस्य विशुद्ध्यर्थं नवानामिह लक्षणम् ॥ वर्णयंति महात्मानः श्रुतेनाऽर्थेन चांजसा ॥ २ ॥ भूतमात्रेंद्रियधियां जन्म सर्ग उदाहृतः ॥ ब्रह्मणो गुणवैषम्याद्विसर्गः पौरुषः स्मृतः ॥ ३ ॥ स्थितिर्वैकुंठविजयः पोषणं तदनुग्रहः ॥ मन्वंतराणि सद्धर्म ऊतयः कर्मवासनाः ॥ ४ ॥

दशवें आश्रयलक्षणकी विशेष शुद्धिके लिये नौ लक्षण महात्मा लोग सुने अर्थसे अनायाससे वर्णन करते हैं अथवा श्रुतियोंसे कहतेहैं ॥ २ ॥ अब दशों लक्षणोंका वर्णन करते हैं । नभ, मही, जल, तेज, वायु, गंध, शब्द, स्पर्श, रूप, रस । पायु, उपस्थ, पद, कर, वाक्, यह पांचों कर्मेन्द्रिय हैं । नाक, कान, रसना, त्वचा, नेत्र, यह पांचों ज्ञानेंद्रिय हैं । अहंकार, मन, बुद्धि, अंतःकरण, इन पंच भूतमात्रा इंद्रियोंकी उत्पत्तिको सर्ग कहते हैं ॥ ब्रह्मासे गुणकी विषमता होनेसे विराट् पुरुषसे जो उत्पन्न हुआ उसका नाम विसर्ग है ॥ ३ ॥ वैकुंठका विजय यह है कि परमात्माकी रचीहुई मर्य्यादाओंका पालन करना, इसका नाम स्थान है, अपने भक्तोंपर कृपा करना इसका नाम पोषण है । मन्वन्तरोंके

अधिपतियोंका जो धर्म वा सद्धर्मका नाम मन्वन्तर है । कर्मकी वासनाका नाम ऊति है ॥ ४ ॥ श्रीआदिपुरुष नारायणके अवतारोंका चरित्र और इनके पीछे महात्मा पुरुषोंके नाना प्रकारके आख्यानोंकी अधिक वार्ताका नाम ईशकथा है ॥ ५ ॥ इस ईश्वरकी योगनिद्राके पश्चात् शक्ति और उपाधियोंसहित लय होजानेका नाम निरोधहै । अन्यथा रूपको त्याग करके अपने स्वरूपमें स्थिति होनेका नाम मुक्ति है ॥ ६ ॥ जो सृष्टिको उत्पन्न पालन और लय करता है; जिसको परब्रह्म कहते हैं उसीका नाम आश्रय है ॥ ७ ॥ यो यह आध्यात्मिक पुरुष है, सोई

अवतारानुचरितं हरेश्चास्यानुवर्तिनाम् ॥ पुंसामीशकथाः प्रोक्ता नानाख्यानोपबृंहिताः ॥ ५ ॥ निरोधोऽस्यानुशयनमात्मनः सह शक्तिभिः ॥ मुक्तिर्हित्वाऽन्यथारूपं स्वरूपेण व्यवस्थितिः ॥ ६ ॥ आभासश्च निरोधश्च यतश्चाऽध्यवसीयते ॥ स आश्रयः परं ब्रह्म परमात्मेति शब्द्यते ॥ ७ ॥ योऽऽध्यात्मिकोऽयं पुरुषः सोऽसावेवाधिदैविकः ॥ यस्तत्रोभयविच्छेदः पुरुषो ह्याधिभौतिकः ॥ ८ ॥ एकमेकतराभावे यदा नोपलभामहे ॥ त्रितयं तत्र यो वेद स आत्मा स्वाश्रयाश्रयः ॥ ९ ॥ पुरुषोंऽडं विनिर्भिद्य यदासौ स विनिर्गतः ॥ आत्मनोऽयनमन्विच्छन्नपोऽस्राक्षीच्छुचिः शुचीः ॥ १० ॥ तास्ववात्सीत्स्वसृष्टासु सहस्रपरिवत्सरान् ॥ तेन नारायणो नाम यदापः पुरुषोद्भवाः ॥ ११ ॥ द्रव्यं कर्म च कालश्च स्वभावो जीव एव च ॥ यदनुग्रहतः संति न संति यदुपेक्षया ॥ १२ ॥ एको नानात्वमन्विच्छन्योगतल्पात्समुत्थितः ॥ वीर्यं हिरण्मयं देवो मायया व्यसृजत्त्रिधा ॥ १३ ॥

यह आधिदैविक है; जो इनमें विभक्त है सोई आधिभौतिक है ॥ ८ ॥ एकको एकके अभावमें जब नहीं प्राप्त होता है उसमें जो दृक्, रूप, सूर्य, वपु, इस त्रितयको जो जानताहै सो आत्मा अपने आश्रय है, उसकोभी आश्रय कहते हैं ॥ ९ ॥ जब विराट् पुरुष अंडको भेदकर बाहर निकले, तब अपने रहनेके अर्थ स्थानकी इच्छा करी, तब आप ईश्वर पवित्र हैं इस कारण पवित्र जलकी रचना की ॥१०॥ अपने रचेहुये जलमें सहस्र वर्षतक वास किया, तदनन्तर परब्रह्म सच्चिदानंदने नररूप धारण किया, इस कारण नारायण नाम हुआ ॥ ११ ॥ द्रव्य, कर्म, काल, स्वभाव, जीव, जिनकी कृपासे होता है और जिनकी इच्छा नहीं होय तो नहीं होय ॥ १२ ॥ एक परमात्माने जब नानाप्रकार होनेकी इच्छा की तब योग

शय्यासे उठ सुवर्णमय अपने वीर्यके तीन भाग किये ॥ १३ ॥ अधिदैव, अध्यात्म और अधिभूत; इनको ईश्वरने रचा, एक पुरुषका वीर्य तीन प्रकारके भेदोंको प्राप्त हुआ सो तुम ध्यान धरके सुनो ॥१४॥ जब विशेष चेष्टा की तब पुरुषमेंसे इन्द्रियशक्ति, मनःशक्ति, देहशक्ति यह हुई और सबमें मुख्य प्राण हुए ॥ १५ ॥ सब जीवोंमें ईश्वर प्राणरूप चेष्टा करता है, सो सब इन्द्रियें चेष्टा करती हैं, जो चेष्टाका त्याग करताहै तौ प्राणभी चेष्टा त्याग करते हैं. जैसे राजाके पीछे राजाका भृत्य, राजा चलै तौ भृत्य भी चलै, राजा खड़ा होजाय तौ भृत्यभी खड़े होजाते हैं ॥१६॥ एक देह जो परमात्माने रची, तब उसमें प्राणने प्रेरणा की, तब भूँख प्यास हुई, तब जल पीने और भोजन करनेको प्रथम मुख निकला, यहां यह

अधिदैवमथाऽध्यात्ममधिभूतमिति प्रभुः ॥ यथैकं पौरुषं वीर्यं त्रिधाभिद्यत तच्छृणु ॥ १४ ॥ अंतश्शरीर आकाशात्पु रुषस्य विचेष्टतः ॥ ओजः सहो बलं जज्ञे ततः प्राणो महानसुः ॥ १५ ॥ अनुप्राणंति यं प्राणाः प्राणंतं सर्वजंतुषु ॥ अपानंतमपानंति नरदेवमिवानुगाः ॥ १६ ॥ प्राणेन क्षिपता क्षुत्तृडंतरा जायते प्रभोः ॥ पिपासतो जक्षतश्च प्राङ्मुखं निरभिद्यत ॥ १७ ॥ मुखतस्तालु निर्भिन्नं जिह्वा तत्रोपजायते ॥ ततो नानारसो जज्ञे जिह्वया योऽधिगम्यते ॥ १८ ॥ विव क्षोर्मुखतो भूम्नो वह्निर्वाग्व्याहृतं तयोः ॥ जले वै तस्य सुचिरं निरोधः समजायत ॥ १९ ॥ नासिके निरभिद्येतां दोधूयति नभस्वति ॥ तत्र वायुर्गंधवहो घ्राणो नसि जिघृक्षतः ॥ २० ॥ यदात्मनि निरालोकमात्मानं च दिदृक्षतः ॥ निर्भिन्ने ह्यक्षिणी तस्य ज्योतिश्चक्षुर्गुणग्रहः ॥ २१ ॥

बात जाननी उचित है कि तालु अधिष्ठान है, जिह्वा इन्द्रिय है, नाना प्रकारके रस विषय हैं, वरुण देवता हैं यह सर्वत्र जान लेना ॥ १७ ॥ मुखसे तालु हुआ तहां जिह्वा हुई जीभसे अनेक प्रकारके स्वादोंका ज्ञान हुआ ॥ १८ ॥ फिर कुछ बोलनेकी इच्छा हुई उस समय जीवकी अग्नि देवता. वाणी इन्द्रिय सुन्दर शब्द निकला, परन्तु जलमें वचनकी रुकावट होतीहै; नासिकाका पवन जब अत्यन्त चलायमान हुआ; तब नासिका हुई, वायु जिसका देवता है. सो सुगन्धदाता घ्राण इन्द्रिय सूंघनेको हुई ॥ १९ ॥ २० ॥ जब देखनेकी इच्छा हुई कुछ न

देखा, देवतात्मक रूपगुण करनेहारी चक्षु इन्द्रिय हुई ॥ २१ ॥ जब वेदवचन सुननेकी इच्छा हुई तव दिशादेवता वारिदेवता श्रोत्र श्रवण इन्द्रिय गुणके ग्रहण करनेहारे कान निकले ॥ २२ ॥ वस्तुओंकी कोमलता, कठिनता, लघु, गुरु, उष्ण, शीतके ज्ञानकी इच्छा हुई. तब केश रोम जिसमें वृक्ष समान ऐसी त्वचा उत्पन्न हुई बाहर भीतर पवनके प्रवेश गुणवारी त्वचासे स्पर्शका ज्ञान हुआ। उसमें सर्व लोकोंके पालन करनेवाले पवन देवने प्रवेश किया ॥२३॥ जब अनेक प्रकारके कर्म करनेकी इच्छा हुई तव बल इन्द्रिय इन्द्र देवतात्मक सब पदार्थोंको धरने उठानेके कर्म योग्य दो हाथ बने ॥ २४ ॥ जब इसकी इच्छा हुई कि जहां मेरा मन होय तहां जाऊं, तब विष्णु भगवान् जिनके देवता, यज्ञादिकके समिधादिक लाना

बोध्यमानस्य ऋषिभिरात्मनस्तज्जिघृक्षतः ॥ कर्णौ च निरभिद्येतां दिशः श्रोत्रं गुणग्रहः ॥ २२॥ वस्तुनो मृदुकाठिन्यलघुगुर्वोष्णशीतताः ॥ जिघृक्षतस्त्वङ्निर्भिन्ना तस्यां रोममहीरुहाः ॥ तत्र चांतर्बहिर्वातस्त्वचा लब्धगुणो वृतः॥२३॥ हस्तौ रुरुहतुस्तस्य नानाकर्मचिकीर्षया ॥ तयोस्तु बलमिंद्रश्च आदानमुभयाश्रयम् ॥ २४ ॥ गतिं जिगीषतः पादौ रुरुहातेऽभिकामिकाम् ॥ पद्भ्यां यज्ञः स्वयं हव्यं कर्मभिः क्रियते नृभिः ॥ २५ ॥ निरभिद्यत शिश्नो वै प्रजानंदामृतार्थिनः ॥ उपस्थ आसीत्कामानां प्रियं तदुभयाश्रयम् ॥ २६ ॥ उत्सिसृक्षोर्धातुमलं निरभिद्यत वै गुदम् ॥ ततः पायुस्ततो मित्र उत्सर्ग उभयाश्रयः ॥ २७ ॥ आसिसृप्सोः पुरः पुर्या नाभिद्वारमपानतः ॥ तत्रापानस्ततो मृत्युः पृथक्त्वमुभयाश्रयम् ॥ २८ ॥ आदित्सोरन्नपानानामासन्कुक्ष्यंत्रनाडयः ॥ नद्यः समुद्राश्च तयोस्तुष्टिः पुष्टिस्तदाश्रये ॥ २९ ॥

और अनेक कर्म करने तथा तीर्थगमन योग्य चरण प्रगट हुये ॥ २५ ॥ जब यह इच्छा हुई कि पुत्र होवें; विषय आनन्द अमृत सुख हो तब शिश्न इन्द्रिय प्रजापति जिसके देवता, कामप्रिय लिंग बनाया, जो दोनों कार्य करे ॥ २६ ॥ भोजन करने उपरांत जब उसके मल त्यागनेकी इच्छा हुई तब पायु इन्द्रिय मल त्याग कर्मयुक्त मित्र देवतात्मक उभयकार्यसाधक गुदा हुई ॥ २७ ॥ जब इस देहरूप पुरीसे देहरूप पुरोंमें जानेकी अभिलाषा हुई तब नाभिद्वारकी अपान वायुसे अपानद्वारा मृत्यु होना, पृथक् होना दोनों कार्यसाधक नाभि उत्पन्न हुई ॥ २८ ॥ जब अन्न पानी ग्रहण करनेवाली इच्छा हुई. तब कोप, कुक्षि, आँतें, नाड़ियें हुई, नदियें समुद्र कोष पानीके देवता हुए । पुष्टि तिनके

आश्रयरूप हुई ॥ २९ ॥ ईश्वरकी मायाके अत्यन्त चिन्तवनकी इच्छा हुई तब हृदय हुआ । उस हृदयमें मन चन्द्रमा देवता समेत संकल्प काम इत्यादिक हुए ॥३०॥ त्वक्, चर्म, मांस, रुधिर, मेदा, मज्जा, हाड़ यह सप्तधातु हुई, सप्तप्राण और सप्तधातुयें; भूमि, जल, तेज, वायु, आकाशसे होतेहैं ॥ ३१ ॥ सब इन्द्रियें गुणोंसे होती हैं, और गुण अहंकारसे होतेहैं; मन सब विकारका स्वरूप है; बुद्धि विशेष ज्ञानकी रूपिणी है॥३२॥ यह नारायणका स्थूलरूप मैंने तुमसे कहा, जो पृथ्वीसे आदि आठ आवरणसे बाहर व्यापते हैं ॥ ३३ ॥ मायासे परे सूक्ष्मतम अव्यक्त, विशेषण रहित अनादिमध्य अनंत सदा एकरूप वाणी मनसे परे वह परमात्मा है ॥ ३४ ॥ यह दोष गुण निर्गुणरूप आदिपुरुष नारायणके मैंने तुमसे

निदिध्यासोरात्ममायां हृदयं निरभिद्यत ॥ ततो मनस्ततश्चंद्रः संकल्पः काम एव च ॥ ३० ॥ त्वक्चर्ममांसरुधिरमेदोमज्जास्थिधातवः ॥ भूम्यप्तेजोमयाः सप्त प्राणो व्योमांबुवायुभिः ॥ ३१ ॥ गुणात्मकानींद्रियाणि भूतादिप्रभवा गुणाः ॥ मनः सर्वविकारात्मा बुद्धिर्विज्ञानरूपिणी ॥३२॥ एतद्भगवतो रूपं स्थूलं ते व्याहृतं मया ॥ मह्यादिभिश्चावरणैरष्टभिर्बहिरावृतम् ॥ ३३ ॥ अतः परं सूक्ष्मतममव्यक्तं निर्विशेषणम् ॥ अनादिमध्यनिधनं नित्यं वाङ्मनसः परम् ॥ ॥ ३४ ॥ अमुनी भगवद्रूपे मया ते ह्यनुवर्णिते ॥ उभे अपि न गृह्णंति मायासृष्टे विपश्चितः ॥३५॥ स वाच्यवाचकतया भगवान्ब्रह्मरूपधृक् ॥ नामरूपक्रिया धत्ते सकर्माऽकर्मकः परः ॥ ३६ ॥ प्रजापतीन्मनून्देवानृषीन्पितृगणान्पृथक् ॥ सिद्धचारणगंधर्वान्विद्याध्रासुरगुह्यकान् ॥ ३७ ॥ किन्नराप्सरसो नागान्सर्पान्किंपुरुषोरगान् ॥ मातृरक्षःपिशाचांश्च प्रेतभूतविनायकान् ॥ ३८ ॥ कूष्मांडोन्मादवेतालान्यातुधानान्ग्रहानपि ॥ खगान्मृगान्पशून्वृक्षान्गिरीन्नृप सरीसृपान् ॥३९॥

वर्णन किये, परन्तु इस मायाके रचे विद्वान् लोग दोनोंको ग्रहण नहीं करते ॥ ३५ ॥ सो भक्तवत्सल ब्रह्मरूपधारी कुछ कर्म नहीं करते । वह परमेश्वर कर्मकारक वाच्यरूपसे नाम धारण करते, और वाच्यरूपसे रूप क्रिया धारण करतेहैं ॥ ३६ ॥ जो जो रूप यशोदानंदन जगत्कार्यके अर्थ धरते हैं सो हम आपसे कहतेहैं, कि प्रजापति, मनुदेवता, पित्रोंके गण पृथक् २ सिद्ध, चारण, गंधर्व, विद्याधर, सुर, गुह्यक ॥ ३७ ॥ किन्नर, अप्सरा, सर्प, वानर, उरग, सप्तमातृका, राक्षस, पिशाच, भूत, प्रेत, विनायक ॥ ३८ ॥ कूष्माण्ड, उन्मादकारी ग्रह, वेताल, यातुधान,

पक्षी, मृग, पशु, वृक्ष, पर्वत, रेंगनेवाले जीव, सरीसृप ॥ ३९ ॥ स्थावर, जंगमरूप दो प्रकारके जीव, और जल, स्थल, आकाशवासी जीव, उत्तम नीच कुछ २ दोनों मिलेहुए यह कर्मकी गतियें हैं. यह सब रूप भगवान्ने धारण किये ॥ ४० ॥ हे राजन् ! सत्त्व, रज, तम इन तीनोंसे देवता मनुष्य नारकी जीव होतेहैं । उनमें भी एक २ गति तीन तीन प्रकारसे भेदको प्राप्त होती है जब एक और गुणसे और प्रकारका होजाता है, तब स्वभाव नष्ट होताहै । जिसका जैसा स्वभाव होताहै उसकी गतिभी उसी प्रकार होजाती है ॥ ४१ ॥ वही भगवान् वासुदेव धर्मरूपधारी जगत्के धारण करनेवाले इस विश्वमें तिर्यक् पशु पक्षियोंमें अवतार लेकर इसका स्थापन कर पुष्ट करते हैं ॥ ४२ ॥ इसके उपरान्त काल अग्नि

द्विविधाश्चतुर्विधा येऽन्ये जलस्थलनभौकसः ॥ कुशलाऽकुशला मिश्राः कर्मणां गतयस्त्विमाः ॥४०॥ सत्त्वं रजस्तम इति तिस्रः सुरनृनारकाः ॥ तत्राप्येकैकशो राजन्भिद्यंते गतयस्त्रिधा ॥ यदैकैकतरोऽन्याभ्यां स्वभाव उपहन्यते ॥ ४१ ॥ स एवेदं जगद्धाता भगवान्धर्मरूपधृक् ॥ पुष्णाति स्थापयन्विश्वं तिर्यङ्नरसुरात्मभिः ॥४२॥ ततः कालाग्निरुद्रात्मा यत्सृष्टमिदमात्मनः ॥ संनियच्छति कालेन घनानीकमिवानिलः ॥ ४३ ॥ इत्थंभावेन कथितो भगवान्भगवत्तमः ॥ नेत्थंभावेन हि परं द्रष्टुमर्हंति सूरयः ॥४४॥ नास्य कर्माणि जन्मादौ परस्यानुविधीयते ॥ कर्तृत्वप्रतिषेधार्थं माययाऽऽरोपितं हि तत् ॥ ४५ ॥ अयं तु ब्रह्मणः कल्पः सविकल्प उदाहृतः ॥ विधिः साधारणो यत्र सर्गाः प्राकृतवैकृताः ॥ ४६ ॥ परिमाणं च कालस्य कल्पलक्षणविग्रहम् ॥ यथा पुरस्ताद्व्याख्यास्ये पाद्मं कल्पमथो शृणु ॥ ४७ ॥

रूप, रुद्रान्तर्यामी ईश्वर जिस्में यह सब रचा हुआ है । इस संसारका कालसे संहार किया करते हैं । जैसे मेघके समूहको पवन उड़ा देताहै ॥४३॥ इस प्रकारसे भगवान् भक्तवश्यका वर्णन किया इस भावके विना और प्रकारसे बड़े २ विवेकी लोग भी उन्हें नहीं देख सक्ते ॥ ४४ ॥ इन परमेश्वरके जन्मादिक और कर्मकर्तापनेके भाव मायासे होते हैं ॥ ४५ ॥ यह ब्रह्माका कल्प विकलपसहित कहा । जहां साधारण विधि है जिसमें प्राकृत वैकृत सर्ग होते हैं ॥ ४६ ॥ परिमाण, कल्प, लक्षण, विग्रह, स्थूल, सूक्ष्म कालको तृतीयस्कंधमें कहेंगे, अब

पाद्मकल्प सम्पूर्णतासे कहते हैं सो सुनो ॥ ४७ ॥ शौनकजी बोले कि हे सूतजी ! जो तुमने कहा कि हमने भागवतोत्तम विदुरजीको समझा है जो त्यागने रहित बांधवोंका त्याग कर पृथ्वीके सब तीर्थोंमें विचरते फिरे ॥ ४८ ॥ मैत्रेय और विदुरजीका कहा संवाद जिसमें ब्रह्मविद्याका वर्णन था. अथवा मैत्रेयजीने उनसे बूझा तौ विदुरजीने उनसे क्या तत्त्वज्ञान कहा ? ॥ ४९ ॥ हे सौम्य ! उन विदुरजीकी कथाका वर्णन करो;

शौनक उवाच ॥ यदाह नो भवान्सूत क्षत्ता भागवतोत्तमः ॥ चचार तीर्थानि भुवस्त्यक्त्वा बंधून्सुदुस्त्यजान् ॥ ४८ ॥ कुत्र कौषारवेस्तस्य संवादोऽध्यात्मसंश्रितः ॥ यद्वा स भगवांस्तस्मै पृष्टस्तत्त्वमुवाच ह ॥ ४९ ॥ ब्रूहि नस्तदिदं सौम्य विदुरस्य विचेष्टितम् ॥ बंधुत्यागनिमित्तं च तथैवागतवान्पुनः ॥ ५० ॥ सूत उवाच ॥ राज्ञा परीक्षिता पृष्टो यदवोचन्महामुनिः ॥ तद्वोऽभिधास्ये शृणुत राज्ञः प्रश्नानुसारतः ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पुरुषसंस्थानुवर्णनं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ इति द्वितीयस्कंधः समाप्तः ॥ २ ॥

बांधवोके त्यागनेका कारण, और फिर किस प्रकार प्रत्यावर्तन किया सो सब विस्तारसहित वर्णन कीजे ॥ ५० ॥ सूतजी बोले कि, जो राजा परीक्षित्ने व्यासनन्दन शुकदेवजीसे बूझाथा, और भूपालसे जो कुछ भगवान् महामुनि शुकदेवजीने कहा सो राजेन्द्रके ही प्रश्न अनुसार हम तुमसे कहतेहैं ध्यान लगायकर सुनो ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायां पुरुषसंस्थानुवर्णनं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

---

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजेन क्षेमराजेन स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणयन्त्रालये ऽङ्कयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९७०, शके १८३५.

इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते द्वितीयस्कन्धः समाप्तः ॥

## ॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते तृतीयस्कंधप्रारम्भः ॥

सोरठा–जय गजवदन गणेश, विघ्न कदनप्रद सुखसदन ॥ एकरदन सम वेश, मदनकदनके वर नंदन ॥ १ ॥ जय श्रीनन्दकुमार, ब्रह्मभूषण दूषण हरण ॥ अपनो दास निहार, दयासिंधु कीजे दया ॥२॥ दोहा–कह्यो द्वितीय स्कन्ध शुक, पुनि प्रभुपद धर ध्यान ॥ कथा तृतीयस्कंधकी, लागे करन बखान ॥३॥ इस तृतीय स्कन्धके, तेतीसों अध्याय ॥ कहे परीक्षितनृपतिसों, शुकाचार्य समुझाय ॥ ४ ॥ तीसरे स्कन्धमें तेतीस अध्यायहैं, जिनमें सर्गका वर्णन है। ईश्वरकी इच्छासे गुणोंके चलायमान होनेसे ब्रह्माण्डका होना इसका नाम सर्ग है; प्रथम अध्यायमें क्षीणआयु बान्धवोंको त्याग विदुरजी जैसे घरसे चलेगये उनका संवाद आदिसे वर्णन करते हैं। पहिले भगवानका और ब्रह्माका संवाद संक्षेपसे कहाहै; अब फिर शेषजीकी कही भागवत सुन्दर विस्तारसे कहतेहैं। दो प्रकारसे श्रीमद्भागवतके संप्रदायकी प्रवृत्ति है; एक संक्षेपसे श्रीनारायण ब्रह्माके द्वारा, और विस्तारसे शेषजी सनत्कुमार, सांख्यायनादि द्वारा हुई. तहां द्वितीयस्कन्धमें श्रीनारायण ब्रह्माके संवादमें संक्षेपसे "अहमेवासमेवाग्रे" इत्यादि करके चतुःश्लोकी

**ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवमेतत्पुरा पृष्टो मैत्रेयो भगवान्किल ॥ क्षत्रा वनं प्रविष्टेन त्यक्त्वा स्वगृहमृद्धिमत् ॥ १ ॥ यद्वा अयं मंत्रकृद्वो भगवानखिलेश्वरः ॥ पौरवेन्द्रगृहं हित्वा प्रविवेशात्मसात्कृतम् ॥ २ ॥ राजोवाच ॥ कुत्र क्षत्तुर्भगवता मैत्रेयेणाऽऽस संगमः ॥ कदा वा सह संवाद एतद्वर्णय नः प्रभो ॥ ३ ॥**

भागवत कही. सोई ब्रह्मा नारदके संवादसे दशलक्षणसे कुछ विस्तारसहित कही, सोई शेषजीकी कहीहुईको अब अतिविस्तारसे कहनेके कारण तृतीयस्कंधका प्रारम्भ है। पहिले चार अध्यायमें विदुर मैत्रेयका संगम, फिर आठ अध्यायमें विसर्गसहित सब प्रपंच कहा, विसर्गके प्रस्तावसे सात अध्यायमें वाराह अवतारका वर्णन कियाहै, एक अध्यायमें विसर्गकी संपूर्णता कहीहै; फिर चार अध्यायमें कपिलदेवजीके अवतारकी कथा कहीहै; इसके पीछे नव अध्यायमें, कपिलदेवजीका आख्यान किया। इस प्रकार तृतीयस्कन्धकी तेंतीस अध्यायमें प्रवृत्तिहै ॥ इतनी कथा सुनाय श्रीशुकदेवजी बोले कि हे कुरुकुलभूषण! सर्व सम्पदासे पूर्ण गृहको त्याग बनमें जा विदुरजीने निश्चय कर भगवान् मैत्रेयजीसे पहले यह चारित्र इसप्रकार बूझा ॥ १ ॥ सर्वके ईश्वर, षड्गुणऐश्वर्यवान् यह जगन्नाथ श्रीकृष्ण तुम्हारे पांडवोंके मंत्री हुए. और दुर्योधनके गृहको त्याग विदुरजीको अपना जान उनके घरपर गये ॥ २ ॥ इतनी कथा सुन राजा परीक्षितने कहा कि हे समर्थ शुकाचार्य! भगवान् मैत्रेय और विदुरजीका सत्संग कहां हुआ? और

किस समय हुआ ? सो विस्तारसे कहिये ॥ ३ ॥ हे मुने ! उन शुद्धात्मा विदुरजीका प्रश्न ऐसे महात्मा मैत्रेयजीसे कुछ थोडे प्रयोजनका देनेवाला तौ न हुआ होगा, बरन अधिकही प्रयोजनका साधक होगा; क्योंकि जिसके प्रश्नकी सराहना महात्मा पुरुष करतेहैं ॥ ४ ॥ सूतजी बोले कि, "राजा परीक्षितका अत्युत्तम प्रश्न सुनकर आत्मज्ञानी प्रसन्न मन श्रीशुकदेवजी बोले" कि हे नरपाल ! सुनो–जिस समय दुष्ट राजा धृतराष्ट्रने अपने पुत्रोंको पुष्टकियाथा; इसलिये अधर्मसे विनष्टदृष्टि हुई, सो बड़े भाई पाण्डुके अनाथपुत्रोंको लाक्षाभवनमें प्रवेश करवाकर उनको जलानेकी इच्छा की ॥ ५॥६॥ जिस समय सभामें अपनी पुत्रवधू राजा युधिष्ठिरकी पत्नी द्रौपदी अपने अश्रुजलसे पयोधरोंकी कुंकुमको धोरहीथी; उसके केशोंको

न ह्यल्पार्थोदयस्तस्य विदुरस्याऽमलात्मनः ॥ तस्मिन्वरीयसि प्रश्नः साधुवादोपबृंहितः ॥ ४ ॥ सूत उवाच ॥ स एवमृषिवर्योऽयं पृष्टो राज्ञा परीक्षिता ॥ प्रत्याह तं स बहुवित्प्रीतात्मा श्रूयतामिति ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ यदा तु राजा स्वसुतानसाधून् पुष्णन्नधर्मेण विनष्टदृष्टिः ॥ भ्रातुर्यविष्ठस्य सुतान्विबन्धून्प्रवेश्य लाक्षाभवने ददाह ॥ ६ ॥ यदा सभायां कुरुदेवदेव्याः केशाभिमर्शं सुतकर्म गर्ह्यम् ॥ न वारयामास नृपः स्नुषायाः स्वास्रैर्हरंत्याः कुचकुंकुमानि ॥ ७ ॥ द्यूते त्वधर्मेण जितस्य साधोः सत्यावलंबस्य वनागतस्य ॥ न याचतोऽदात्समयेन दायं तमोजुषाणो यदजातशत्रोः ॥८॥ यदा च पार्थप्रहितः सभायां जगद्गुरुर्यानि जगाद कृष्णः ॥ न तानि पुंसाममृतायनानि राजोरु मेने क्षतपुण्यलेशः ॥९॥ यदोपहूतो भवनं प्रविष्टो मन्त्राय पृष्टः किल पूर्वजेन ॥ अथाह तन्मंत्रदृशां वरीयान्यन्मंत्रिणो वैदुरिकं वदंति ॥१०॥

पकड खैंच रहाथा, यह पुत्रका कुकर्म देखकरभी धृतराष्ट्रने उसको नहीं निवारण किया ॥ ७ ॥ अधर्मसे जुएमें हारे हुए, सीधे सत्यवादी बारहवर्ष बनमें बस जब घर आये तब पुरोहितको भेजा और अपना राज्य मांगा; और महाप्रतापी राजा युधिष्ठिर जिनका कोई शत्रु नहीं उनको अधर्मी दुर्योधनसेवी, धृतराष्ट्रने भागदेना नहीं स्वीकार किया ॥ ८ ॥जिस समय युधिष्ठिरके भेजेहुए जगद्गुरु श्रीकृष्णचन्द्रजीने सब पुरुषोंको अमृततुल्य वचन सभामें सुनाये तब नष्टपुण्य धृतराष्ट्रने उन वचनोंका बहुत मान न किया ॥ ९ ॥ जिस कालमें धृतराष्ट्रका बुलाया हुवा विदुर भवनमें प्रविष्ट होनेपर बडे भ्राता धृतराष्ट्रने मंत्र (सलाह) के वास्ते पूछा और इसके अनंतर मंत्रके जाननेवालोंमें श्रेष्ठ विदुरने जो जो मंत्र कहे

उनको मंत्री सभामें अबतक भी यह विदुरनीति है ऐसे दृष्टांत देते हैं ॥ १० ॥ "जो जो विपत्ति युधिष्ठिरके सहने योग्य न थी, वह भी उसने सही; उस असह्य अपराधके सहनेहारे युधिष्ठिरका अंश तुम देदो । सब भ्राताओं सहित सर्परूपी भीमसेन क्रोधसे श्वास ले रहा है, जिस्से तुम सदा भयभीत रहतेहो" ॥ ११ ॥ विदुरजी फिर कहने लगे हे धृतराष्ट्र! तुम भीमसेन और अर्जुन समान बलवान् नहीं हो, और अपने मनमें यह अभिमान मत करो कि मेरे बहुतसे पुत्र हैं क्योकि तुम यह नहीं जानते कि पाण्डवोंके पृष्ठरक्षक श्रीयदुनायकका हाथ और उनको श्रीमुकुन्दने निजभावसे ग्रहण किया है, और वह मुकुन्द स्वयं भगवान् हैं. जिनके साथ सब देवता और मुनीश्वर हैं; सो अपनी द्वारकापुरीमें विद्यमान हैं, कहीं चले नहीं गए हैं; फिर वह द्वारकानाथ यदुवंशीय राजाओंके पूज्य हैं और उनके संग यदुवंशीभी बलवान् और एकसे एक [illegible]

अजातशत्रोः प्रतियच्छ दायं तितिक्षतो दुर्विषहं तवाऽऽगः ॥ सहानुजो यत्र वृकोदराहिः श्वसन्मृषा यत् त्वमलं बिभेषि ॥ ११ ॥ पार्थांस्तु देवो भगवान्मुकुंदो गृहीतवान्स क्षितिदेवदेवः ॥ आस्ते स्वपुर्यां यदुदेवदेवो विनिर्जिताशेषनृदेवदेवः ॥ १२ ॥ स एष दोषः पुरुषद्विडास्ते गृहान्प्रविष्टोऽयमपत्यमत्या ॥ पुष्णासि कृष्णाद्विमुखो गतश्रीस्त्यजाश्वशैवं कुल[illegible] ॥ १३ ॥ इत्यूचिवांस्तत्र सुयोधनेन प्रवृद्धकोपस्फुरिताधरेण ॥ असत्कृतः सत्स्पृहणीयशीलः क्षत्ता सकर्णा[illegible] ॥ १४ ॥

[illegible] वासुदेव भगवानने बड़े २ राजाओंको जानकर स्वाधीन किया, इसलिये सब राजालोगभी उनके पक्षमें [illegible] भीरुता और वीरताका जो अभिमान है, उसको छोड़कर पांडवोंको उनका भाग देदो ॥ १२ ॥ सो यह [illegible] दोषरूपधारी तुम्हारे घरमें घुसाहै. जिसको तुम पुत्रबुद्धिसे पुष्ट करतेहो. कृष्णविमुख श्रीनष्ट एक दुर्योधनको [illegible] कुल विनाश न हो वही अपत्य है ॥ १३ ॥ अत्यन्त शीलवान् विदुरजी उस सभामें ऐसा कह [illegible] फड़कने लगे, और वह लाल २ नेत्र कर बोला,—"इस दुष्टको यहांसे निकालो" इसी

१. उन्होंने कहा था—"इस कपटीको यहां किसने बुलाया है? यह दासी पुत्र होकर हमसे

पाला जाकर हमारेही प्रतिकूल शत्रुओंकी कुशल चाहता है; इसलिये इस जीतेहुए अमांगलिकको शीघ्र नगरसे निकालो ॥ १४ ॥ अपने भाई धृतराष्ट्रके सन्मुख दुर्योधनके वचनबाणसे विद्ध हो कहा कि, ईश्वरकी मायाका माहात्म्य ऐसाही है. ऐसे मनमें विचार विदुरजी अपने धनुषको द्वारपर रखकर तीर्थयात्राको चलदिये ॥ १५ ॥ १६ ॥ कौरवोंके पुण्यकर्मसे प्राप्त विदुरजी हस्तिनापुरसे निकल अपने चरणोंसे हरिके क्षेत्रोंको पवित्र करने

क एनमत्रोपजुहाव जिह्मं दास्याः सुतं यद्बलिनैव पुष्टः ॥ तस्मिन् प्रतीपः परकृत्य आस्ते निर्वास्यतामाशुपुराच्छ्वसानः ॥ १५ ॥ स इत्थमत्युल्बणकर्णबाणैर्भ्रातुः पुरो मर्मसु ताडितोऽपि ॥ स्वयं धनुर्द्वारि निधाय मायां गतव्यथोऽयादुरु मानयानः ॥ १६ ॥ स निर्गतः कौरवपुण्यलब्धो गजाह्वयात्तीर्थपदः पदानि ॥ अन्वाक्रमत्पुण्यचिकीर्षयोर्व्यां स्वधिष्ठितो यानि सहस्रमूर्तिः ॥ १७ ॥ पुरेषु पुण्योपवनाद्रिकुंजेष्वपंकतोयेषु सरित्सरस्सु ॥ अनंतलिंगैः समलंकृतेषु चचार तीर्थायतनेष्वनन्यः ॥१८॥ गां पर्यटन्मेध्यविविक्तवृत्तिः सदाप्लुतोऽधश्शयनोऽवधूतः ॥ अलक्षितः स्वैरवधूतवेषो व्रतानि चेरे हरितोषणानि ॥ १९ ॥

चले गये. पृथ्वीपर जहां२ ब्रह्म, रुद्र,आदि अनेक रूप हो आप निवास करते हैं तहां २ सब क्षेत्रोंमें गये ❋ ॥१७॥ पुरोंमें पुण्यदाता जो उपवन उनमें, पर्वतोंमें, कुंजोंमें, सरोवरोंमें, अपङ्कनदियोंमें, ईश्वरके चिह्नोंसे सुंदर अलंकृतोंमें, और जो जो तीर्थोंके स्थान क्षेत्र हैं उन सबमें अकेले विदुरजी विचरते फिरे ॥१८॥ एकांत वृत्ति, शांतस्वभाव, पवित्र आत्मा सदा सब तीर्थोंमें स्नान करैं, पृथ्वीपर शयन करैं,शरीरके संस्कार न करैं, अवधूत रहैं, वल्कल

---

* शंका—यमराजके हृदयमें सदा अपने राज्यकी प्रीति और अनरीति बनी रहती है सो यमराज विदुरजी होते हुए तो विदुरजीने यमराज बनकर तीर्थसेवन आदि लेके उत्तम क्रिया क्यों करी ? यमराजका वश चले तो दूसरा जीवभी उत्तम कर्म नहीं करने पाता, फिर विदुरने यमराज बनकर यह शुभकर्म क्यों किया ? और मनुष्य जिस योनिमें जन्म लेता है उस योनिकी प्रकृति महाकाठिनतासे छूटती है, फिर विदुरजीसे यमकी प्रकृति क्यों छूटगई ? जो तीर्थयात्रा करने लगे ॥

उत्तर—यह तुम्हारा वचन बहुत सत्य है कि, सब प्राणियोंकी प्रकृति महाकाठिनतासे छूटती है परतु उसी महादु.खसे छूटनेवाली प्रकृतिको महात्मापुरुषोंकी संगति नीच प्रकृतिकोभी उच्च प्रकृति कर देती है. दुष्ट जीवोंके त्रास देनेवाले यमराज हैं, महात्मापुरुषोंसे वेभी डरते हैं. और विदुरजीने तो व्यासजीके अंशसे जन्म लिया था. इसलिये यमराज विदुररूप होकर दुष्ट कर्मोंको त्याग उत्तम क्रिया करने लगे. और व्यासजी महाराजकी कृपासे विदुरजी भगवान्के भक्त हुए ॥

वसन पहिनें, रूपको छिपाये अवधूत वेप बनाए वह व्रत करने लगे जिस्से परमात्मा प्रसन्न हो ॥१९॥ इस भाँति भारतवर्षमें विचरते २ बहुत दिन हो गए, उस समय राजा युधिष्ठिर श्रीपुण्डरीकाक्ष कृष्णचन्द्रकी सहायतासे पृथ्वीपर एकछत्र राज करतेथे ॥२०॥ जैसे बाँसोंके बनमें बांसोंके रगड़नेसे अग्नि निकल बाँसोंको जलाकर निवृत्त होजाती है, उसीप्रकार प्रभासक्षेत्रमें अपने सुहृद कौरवपाण्डवोंका विनाश सुना कि, परस्पर ईर्पा करके भस्म हो गये; उनका अत्यन्त शोक किया फिर चुप होकर पूर्ववाहिनी सरस्वतीके निकट गये ॥ २१ ॥ उस सरस्वतीके निकट एकादश तीर्थ हैं, ब्रह्मविष्णु शिवतीर्थ १, शुक्राचार्यका मन्दिर२, मनुका स्थान३, पृथुका भवन४, अग्निकुण्ड५, शनैश्चरका चित्र६, वायुका वासस्थान ७, सुदास राजाकी प्रतिमा८,

इत्थं व्रजन्भारतमेव वर्षं कालेन यावद्गतवान्प्रभासम् ॥ तावच्छशास क्षितिमेकचक्रामेकातपत्रामजितेन पार्थः ॥ ॥ २० ॥ तत्राथ शुश्राव सुहृद्विनष्टिं वनं यथा वेणुजवह्निसंश्रयम् ॥ संस्पर्धया दग्धमथानुशोचन्सरस्वतीं प्रत्यगियाय तूष्णीम् ॥ २१ ॥ तस्यां त्रितस्योशनसो मनोश्च पृथोरथाग्नेरसितस्य वायोः ॥ तीर्थं सुदासस्य गवां गुहस्य यच्छ्राद्धदेवस्य स आसिषेवे ॥ २२ ॥ अन्यानि चेह द्विजदेवदेवैः कृतानि नानायतनानि विष्णोः ॥ प्रत्यंगमुख्यांकितमंदिराणि यद्दर्शनात्कृष्णमनुस्मरंति ॥ २३ ॥ ततस्त्वतिव्रज्य सुराष्ट्रमृद्धं सौवीरमत्स्यान्कुरुजांगलांश्च ॥ कालेन तावद्यमुनामुपेत्य तत्रोद्धवं भागवतं ददर्श ॥ २४ ॥ स वासुदेवानुचरं प्रशांतं बृहस्पतेः प्राक्तनयं प्रतीतम् ॥ आलिंग्य गाढं प्रणयेन भद्रं स्वानामपृच्छद्भगवत्प्रजानाम् ॥ २५ ॥

गोशाला९, स्वामिकार्तिकका मंदिर१०, श्राद्धदेवमनुकी सभा११ इन सबका विदुरजीने सेवन किया ॥२२॥ औरभी ऋषियोंके, देवताओंके, बनाएहुये, विष्णुके स्थान वहांपर हैं. जिनमें विष्णुके संपूर्ण अंगकी शोभा करनेवाले आयुधोंमें मुख्य जो सुदर्शनायुधसे चिह्नित शोभायमान अनेकानेक प्रकारके मंदिर हैं उनके दर्शनसे श्रीकृष्णका स्मरण होता था तहाँ२ मज्जन वंदन करते फिरते थे॥२३॥ सुराष्ट्र, ऋद्ध, सौवीर, मत्स्य, कुरु, जांगल इन सब देशोंको यथाक्रम उल्लंघन करके यमुना पुलिनपर आये तहाँ परम भागवत उद्धवको देखा ॥२४॥ श्रीकुंजविहारीके अनुचर प्रशांत, बृहस्पतिके नीतिशास्त्रमें पहिले विख्यात शिष्य उद्धवको हृदयसे लगा विदुरजी मिले और भगवतकी प्रजा और अपने इष्ट मित्रोंके कुशलकी विदुरजीने जिज्ञासा की ॥ २५ ॥

और फिर बूझा कि श्रीरामकृष्ण कुशल हैं, जो पुराणपुरुष अपनी नाभिमेंसे पैदा हुये ब्रह्माजीकी सेवासे प्रसन्न हो यहां अवतार लिया; और पृथ्वीको कुशल विधानकर अब इस समय अवकाशसे शूरसेनके गृहमें विराजते हैं ॥ २६ ॥ कुरुके परमसुहृद हमारे भगिनीपति परमपूज्य वसुदेवजी कुशल हैं ? जो अति उदार वसुदेवजी अपनी बहिनोंको बहुत धन दे तृप्त कर शूरसेनकी समान सदा धन देते रहे हैं ॥ २७ ॥ सब सेनाके सेनापति, यादवाधीश, महावीर प्रद्युम्न कुशल हैं ? जिन मदनके अवतारको रुक्मिणीने पूर्वजन्ममें अनेकप्रकारकी आराधना कर पाया है ॥ २८ ॥ सात्वत, वृष्णि, भोज, दाशार्हइनके स्वामी उग्रसेन महाराज सुखी हैं ? नृपासनाशात्यागी उग्रसेनको कमलनयन भगवानने स्वयं नृपासन त्याग

कच्चित्पुराणौ पुरुषौ स्वनाभ्यपाद्मानुवृत्त्येह किलाऽवतीर्णौ ॥ आसात उर्व्याः कुशलं विधाय कृतक्षणौ कुशलं शूरगेहे ॥ २६ ॥ कच्चित्कुरूणां परमः सुहृन्नो भामः स आस्ते सुखमंग शौरिः ॥ यो वै स्वसृणां पितृवद्ददाति वरान्वदान्यो वरं तर्पणेन ॥ २७ ॥ कच्चिद्वरूथाधिपतिर्यदूनां प्रद्युम्न आस्ते सुखमंग वीरः ॥ यं रुक्मिणी भगवतोऽभिलेभे आराध्य विप्रा न्स्मरमादिसर्गे ॥ २८ ॥ कच्चित्सुखं सात्वतवृष्णिभोजदाशार्हकाणामधिपः स आस्ते॥ यमभ्यषिंचच्छतपत्रनेत्रो नृपास नाशां परिहृत्य दूरात् ॥ २९ ॥ कच्चिद्धरेः सौम्य सुतः सदृक्ष आस्तेऽग्रणी रथिनां साधु सांबः ॥ असूत यं जांववती व्रताढ्या देवं गुहं योंऽबिकया धृतोऽग्रे ॥ ३० ॥ क्षेमं स कच्चिद्युयुधान आस्ते यः फाल्गुनाल्लब्धधनूरहस्यः ॥ लेभेंऽज साऽधोक्षजसेवयैव गतिं तदीयां यतिभिर्दुरापाम् ॥ ३१ ॥ कच्चिद्बुधः स्वस्त्यनमीव आस्ते श्वफल्कपुत्रो भगवत्प्रपन्नः ॥ यः कृष्णपादांकितमार्गपांसुष्वचेष्टत प्रेमविभिन्नधैर्यः ॥ ३२ ॥

अभिषेक किया ॥ २९ ॥ हे सौम्य उद्धव ! महारथियोंमें अग्रगण्य वृन्दावनविहारीकी समान शीलवान् जैसे पूर्वजन्ममें शैलसुता भवानीने स्वामि कार्तिकको उत्पन्न किया; इसीप्रकार व्रतकरके जाम्बवतीने जिन्हें उत्पन्न किया सो श्रीकृष्णतनय साम्ब अच्छे हैं ॥ ३० ॥ जो गति यतियोंको महादुर्लभ है सो श्रीयदुनायककी सेवासे सहजमें प्राप्त हुई और जिनको अर्जुनसे धनुरहस्य प्राप्त हुवा ऐसे शान्तरूप सात्यकी सुखी हैं ? ॥ ३१ ॥ अत्यन्त बुद्धिमान्, निष्पाप, भगवतके शरणागत, आठों याम श्रीकृष्णके प्रेमरसमें जो मग्न, सब लज्जाको तज ब्रजकी रजमें लोटनेहारे श्वफल्कसुत

अक्रूर तो आनंदमें हैं ?॥३२॥ देवकीनाम भोजकी कन्या, अदितिकी समान सब जगत्के स्वामी; आदि ब्रह्म, अविनाशी त्रिलोकीनाथ जिनके पुत्र, श्रीकृष्णचन्द्र आनंदकन्दको जिन्होंने गर्भमें इसप्रकार धारण किया जैसे वेदत्रयी यज्ञके विस्तृत अर्थको धारण करती है सो देवकी प्रसन्न हैं ? ॥३३॥ भगवान् उपासकोंकी कामनाके दाता आपके अनिरुद्धजी तौ कुशल हैं जिनको वेद शब्दशास्त्रके कारण मनोमय अंतःकरणके चतुर्थतत्त्ववेद मानते हैं ॥ ३४ ॥ हे विद्वज्जन ! अपने आत्मदेव अनन्य वृत्तिसे जो भगवत्परायण हैं वे सुखी हैं ? हृदीकादि सत्यभामाके पुत्र, चारुदेष्ण, गद आदिमें जिनके सो भगवान्के पुत्र प्रसन्न हैं॥३५॥ अर्जुन श्रीकृष्ण अपनी भुजाओंसे धर्मसमेत धर्मके सेतुकी धर्मावतार युधिष्ठिर क्या रक्षाकरते हैं? जिनकी

कच्चिच्छिवं देवकभोजपुत्र्या विष्णुप्रजाया इव देवमातुः ॥ या वै स्वगर्भेण दधार देवं त्रयी यथा यज्ञवितानमर्थम् ॥३३॥ अपिस्विदास्ते भगवान्सुखं वो यः सात्वतां कामदुघोऽनिरुद्धः ॥ यमामनंति स्म ह शब्दयोनिं मनोमयं सत्त्वतुरीयतत्त्वम् ॥ ३४ ॥ अपिस्विदन्ये च निजात्मदैवमनन्यवृत्त्या समनुव्रता ये ॥ हृदीकसत्यात्मजचारुदेष्णगदादयः स्वस्ति चरंति सौम्य ॥ ३५ ॥ अपि स्वदोर्भ्यां विजयाच्युताभ्यां धर्मेण धर्मः परिपाति सेतुम् ॥ दुर्योधनोऽतप्यत यत्सभायां साम्राज्यलक्ष्म्या विजयानुवृत्त्या ॥ ३६ ॥ किं वा कृताघेष्वघमत्यमर्षी भीमोऽहिवद्दीर्घतमं व्यमुंचत् ॥ यस्यांघ्रिपातं रणभूर्न सेहे मार्गं गदायाश्चरतो विचित्रम् ॥ ३७॥ कच्चिद्यशोधा रथयूथपानां गांडीवधन्वोपरतारिरास्ते ॥ अलक्षितो यच्छरकूटगूढो मायाकिरातो गिरिशस्तुतोष ॥ ३८ ॥ यमावुतस्वित्तनयौ पृथायाः पार्थैर्वृतौ पक्ष्मभिरक्षिणीव ॥ रेमात उद्दाय मृधे स्वरिक्थं परात्सुपर्णाविव वज्रिवक्त्रात् ॥ ३९ ॥

सभामें विशेष जयकी अनुवृत्ति और सम्राटपनकी लक्ष्मीसे दुर्योधन तपता हुआ ॥ ३६ ॥ अपराधकारी कुरुओंमें क्रोधी भीमसेन सर्पकी सदृश महाघोर श्वास लेनेवाला गदा ग्रहणकर विचित्र मार्गोंमें विचरते समय जिस भीमसेनके चरणकी धमक धरती नहीं सहन कर सकी सो पवनपुत्र भीमसेन प्रसन्न हैं ॥ ३७ ॥ महारथी यूथपोंमें यशस्वी शत्रुनाशक अलक्षित जिनके बाणोंसे मायासे ठगे हुए भीलरूप धारण किये हुए भूतनाथ प्रसन्नहुए सो गाण्डीवधनुषधारी इन्द्रसुत अर्जुन अच्छीतरह हैं ? ॥३८॥ और माद्रीके पुत्रोंकोभी तुमने देखा जिनका कुन्ती पुत्रसमान पालन करती है, और जिसप्रकार

पलक नेत्रोंकी रक्षा करते हैं उसी प्रकार रक्षा की, शत्रु इन्द्रके मुखसे जैसे गरुड अमृत लावे उनकी सदृश युद्ध करके बरजोरी अप्सरा भाग लेकर बिहार करतेहैं वे प्रसन्न हैं ॥३९॥ बडे आश्चर्यकी बात है कि, पाण्डु राजर्षिके विना केवल पुत्रोंकी रक्षाके अर्थ कुन्ती जीवन धारण करती है। एकही वीर जिन पाण्डुने एक धनुष लेकर अकेले चारों दिशाओंको जीतकर शत्रुओंका विनाश किया ॥ ४० ॥ हे सौम्य उद्धव ! हमारा ज्येष्ठ बंधु जो अभिमानके मदमें अंधा होरहाथा उसका मैं सोच करता हूं कि, वह नरकमें पड़ेगा क्योंकि उनके आश्रित होकर जिसने परलोकमें गये पांडुभ्राताके साथ द्रोह करा अर्थात् पांडुके पुत्रोंको दुःख दिया और मैं जीवता हुआ सुहृद् भ्राता पुरसे निकाला गया इसलिये वह नरकमें कैसे नहीं पडेगा अवश्य पडेगा ॥ ४१ ॥ मनुष्योंमें अवतार धर नरलीला कर मनुष्योंके बुद्धिको चलायमान कर्ता,सब संसारके धारक श्री वृन्दावन

अहोपृथाऽपि ध्रियतेऽर्भकार्थे राजर्षिवर्येण विनाऽपि तेन ॥ यस्त्वेकवीरोऽधिरथो विजिग्ये धनुर्द्वितीयः ककुभश्चतस्रः ॥ ४० ॥ सौम्यानुशोचे तमधः पतंतं भ्रात्रे परेताय विदुद्रुहे यः ॥ निर्यापितो येन सुहृत्स्वपुर्या अहं स्वपुत्रान्समनुव्रतेन ॥ ४१ ॥ सोऽहं हरेर्मर्त्यविडंबनेन दृशो नृणां चालयतो विधातुः ॥ नान्योपलक्ष्यः पदवीं प्रसादाच्चरामि पश्यन्गतविस्मयोऽत्र ॥४२॥ नूनं नृपाणां त्रिमदोत्पथानां महीं मुहुश्चालयतां चमूभिः ॥ वधात्प्रपन्नार्तिजिहीर्षयेशो ह्युपैक्षताघं भगवान्कुरूणाम् ॥ ४३ ॥ अजस्य जन्मोत्पथनाशनाय कर्माण्यकर्तुर्ग्रहणाय पुंसाम् ॥ नन्वन्यथा कोऽर्हति देहयोगं परो गुणानामुत कर्मतंत्रम् ॥ ४४ ॥

विहारीके प्रसादसे मैं परमपदवीको प्राप्त कर विषादरहित हो सब पृथ्वीपर विचरता फिरा और मैंने अपने रूपको ऐसा छिपाया कि किसीने मुझको नहीं पहिचाना॥४२॥ इन तीनों मदसे युक्त हो, सेनासे सब धरतीको चलायमान करें उनका हठ हटानेके अर्थ वध करने और शरणागतोंका कष्ट हरनेको देवकीनन्दनने कौरवोंका अपराध क्षमाकिया ॥ ४३ ॥ अजन्मा ईश्वरके जन्म पाखण्डी और दुष्टोंके नाश करने और अकर्ताके कर्म पुरुषोंके ग्रहण करनेके अर्थ हैं इनके विना गुणोसे परे जो ईश्वर है उनके विना कर्मके वश होना और ब्रह्मनिष्ठाका धारण और देहके योग्य नहीं है ॥४४॥

१ विद्यामदो धनमदस्तथैवाभिजनो मदः । एते मदा मदान्धानां त एव हि सतां दमाः ।

हे सखे ! शरणागत सब लोकपालोंके और अपनी आज्ञामें जो स्थित हैं उनके कारण यादवोमें जन्म लिया, ऐसे तीर्थरूप वसुदेवकुमार बॉके विहारी, कृष्णमुरारीकी मनोहर कथा सुनाओ ॥४५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे भाषाटीकायां विदुरोद्धवसंवादे प्रथमोऽध्यायः॥१॥ दोहा—कहौ द्वितीय अध्यायमें, उद्धव विरह विलाप। जैसे वरणो विदुरसे, सकल शोक सन्ताप ॥२॥ श्रीशुकदेवजी बोले, श्रीकृष्णका स्मरण करानेहारी ऐसी बातें भागवत विदुरजीने उद्धवसे पूछीं. तब श्रीवृन्दावनविहारीके विरहमें उद्धव सब सुधि बुधि बिसराय खडे होगये और मुखसे कुछ

तस्य प्रपन्नाखिललोकपानामवस्थितानामनुशासने स्वे ॥ अर्थाय जातस्य यदुष्वजस्य वार्तां सखे कीर्तय तीर्थकीर्तेः ॥४५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे विदुरोद्धवसंवादे प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति भागवतः पृष्टः क्षत्रा वार्तां प्रियाश्रयाम् ॥ प्रतिवक्तुं न चोत्सेहे औत्कंठ्यात्स्मारितेश्वरः ॥१॥ यः पंचहाय नो मात्रा प्रातराशाय याचितः ॥ तन्नैच्छद्रचयन्यस्य सपर्यां बाललीलया ॥ २ ॥ स कथं सेवया तस्य कालेन जरसं गतः ॥ पृष्टो वार्तां प्रतिब्रूयाद्भर्तुः पादावनुस्मरन् ॥ ३ ॥

न कहसके * ॥१॥ जिस समय उद्धव पांच वर्षके थे तब बाललीलामेंभी श्रीगोविन्दके चरणारविंदकी पूजा करते रहे थे और जब प्रातःकाल मैया भोजनको बुलाती तबभी न जाते ॥ २ ॥ सो उद्धवजी उनकी सेवा करते २ अब वृद्ध होगये थे, श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलका स्मरणकर जो कुछ

* शका—सब विष्णुके भक्तोंमें सब ज्ञानियोंमें सब शास्त्रोंमें उद्धवजी बडे ज्ञानी बडे भक्त, कृपाके सागर श्रीकृष्णने जिनको अपना परमप्रियतम जानकर ज्ञानदिया, सो ऐसे बडे ज्ञानी होकर उद्धवजी विदुरजीके मुखसे श्रीकृष्ण बलराम आदिक सब यदुवंशियोंका विनाश सुनकर मूर्खोंकी समान शोक क्यो करने लगे ?

उत्तर—उद्धवजीने विचार किया कि जो मैं श्रीकृष्णजीके विरहको सुनकर शोक संताप न करूगा तौ मेरा चरित्र सुनके कलियुगमें सब प्राणी भगवान्का विरह सुनकर कोईभी शोक न करेगा तौ सब प्राणियोंको कलियुगमें श्रीवैकुण्ठनाथका वैकुण्ठधाम नहीं मिलेगा इसलिये उद्धवजी परमज्ञानी भी थे. और विष्णुभक्त भी थे तौ भी भक्तजनोंके प्रीति बढानेके लिये शोक किया कि कलिकालके लोगोंको प्रेमसेही परमधाम प्राप्त होगा॥

जिज्ञासा किया सो वर्णन करने लगे ॥३॥ श्रीकृष्णके चरणामृत और पूर्णभक्तिमें अत्यन्त मग्न हो अतिसुख पाय मुहूर्तमात्रको मौन होगये ॥ ॥ ४ ॥ और पुलकायमान हो नेत्र मूँद शोक तज प्रेमप्रवाहमें निमग्न सब अर्थ परिपूर्णसी दशा होगई ॥५॥ धीरे २ में भगवान्के ध्यानसे फिर संदेहानुसन्धानमें आन अश्रु निवारण कर उद्धवजी फिर विदुरजीसे बोले ॥६॥ "हे विदुरजी ! हमारे नेत्रोंके तारे श्रीकृष्णरूप सूर्य अस्त होगये" और कालरूप अजगरने सब शोभित ग्रहोंको डसलिया अब मैं किसकी कुशल और प्रसन्नता कहूं ॥ ७ ॥ यह सब लोक भाग्यहीन हैं. और यादव तौ सभी महा अभागे हैं प्रारब्धके मंद हैं. जो आदिपुरुष अविनाशीके निकट वास करते रहे और तौभी लोकनाथ विश्वात्माको नहीं पहिचाना जैसे

स मुहूर्तमभूत्तूष्णीं कृष्णांघ्रिसुधया भृशम् ॥ तीव्रेण भक्तियोगेन निमग्नः साधुनिर्वृतः ॥ ४ ॥ पुलकोद्भिन्नसर्वांगो मुंचन्मीलद्दृशा शुचः ॥ पूर्णार्थो लक्षितस्तेन स्नेहप्रसरसंप्लुतः ॥ ५ ॥ शनकैर्भगवल्लोकान्नृलोकं पुनरागतः ॥ विमृज्य नेत्रे विदुरं प्रत्याहोद्धव उत्स्मयन् ॥ ६ ॥ उद्धव उवाच ॥ कृष्णद्युमणिनिम्लोचे गीर्णेष्वजगरेण ह ॥ किं नु नः कुशलं ब्रूयां गतश्रीषु गृहेष्वहम् ॥ ७ ॥ दुर्भगो बत लोकोऽयं यदवो नितरामपि ॥ ये संवसंतो न विदुर्हरिं मीना इवोडुपम् ॥८॥ इंगितज्ञाः पुरुप्रौढा एकारामाश्च सात्वताः ॥ सात्वतामृषभं सर्वे भूतावासममंसत ॥ ९ ॥ देवस्य मायया स्पृष्टा ये चान्यदसदाश्रिताः ॥ भ्राम्यते धीर्न तद्वाक्यैरात्मन्युप्तात्मनो हरौ ॥ १० ॥ प्रदर्श्यातप्ततपसामवितृप्तदृशां नृणाम् ॥ आदायांतरधाद्यस्तु स्वबिंबं लोकलोचनम् ॥ ११ ॥

एक समय सुधाकर किसी शापसे जलनिधिमें मीन होकर रहा परन्तु किसी जलचरने नहीं जाना कि; यह अमृतकी खानि है. अथवा जैसे मीन अवतारको जलचरोंने संसारतारक नहीं समझा.और कहीं ऐसाभी लिखा है कि समुद्रमथनसे पहले चंद्ररूप हरिको संसारतापहारक नहीं माना इसी प्रकार हमारी गति जानो ॥८॥ भगवत् चित्तके ज्ञाता; अतिनिपुण एक स्थानमें सदा रहनेहारे, यादवोंने यदुनाथ, यादवश्रेष्ठ जगन्निवास ईश्वरको अपना मित्र करके माना ॥ ९ ॥ असत्पदार्थके अधीन असुरादिक ईश्वरकी मायासे फँसे हुए थे उनके वाक्योंसे आत्मा हरिमें जिनका चित्त लगा ऐसी हमारी बुद्धि भ्रमी ॥ १० ॥ तप नहीं किया दृष्टि तृप्त नहीं हुई ऐसे मनुष्योंको संसारके नेत्र अपने मनमोहन स्वरूपका दर्शन दिखाय आप

अंतर्धान होगये ॥ ११ ॥ जिन्होने नरलीलाके योग्य अपनी योगमायाका बल दिखानेको शरीर ग्रहण किया, सो अपनेको विस्मय करानेवाले, अत्यन्तसौभाग्य, ऋद्धिके भण्डार, भूषणके भूषण श्रीभगवान् वासुदेवहैं ॥१२॥ धर्मपुत्र युधिष्ठिरके राजसूययज्ञमें दृष्टिके आनन्ददायक मदनमोहनकी मनोहर छबि देख तीनों लोकोंने यह माना कि,ब्रह्माकी सृष्टिमें आज श्रीकृष्णचंद्रजीके श्रीअंगमें सब चतुराई बिसरगई, क्योंकि सब अवतारोंके अंग चतुराननके रचे हुए नहीं हैं आप स्वयंभू हैं ॥१३॥ जिनकी परमसुखदायक प्रेमयुक्त अनुरागरसभरी मुसकान तिरछी चितवन देख, सुधासम मधुरवाणी सुन, सुन्दर रासविलास देख,दृष्टिसे वह बुद्धिसे न जाने जायँ; अपूर्णमनोरथसी,मानवती, व्रजबाला ऐसी होगई कि व्रजविहारीको, जाता

यन्मर्त्यलीलौपयिकं स्वयोगमायाबलं दर्शयता गृहीतम् ॥ विस्मापनं स्वस्य च सौभगर्द्धेः परं पदं भूषणभूषणांगम् ॥१२॥यद्धर्मसूनोर्बत राजसूये निरीक्ष्य दृक्स्वस्त्ययनं त्रिलोकः ॥ कार्त्स्न्येन चाद्येह गतं विधातुरर्वाक्सृतौ कौशलमित्य मन्यत ॥ १३ ॥ यस्यानुरागप्लुतहासरासलीलावलोकप्रतिलब्धमानाः ॥ व्रजस्त्रियो दृग्भिरनुप्रवृत्तधियोऽवतस्थुः किल कृत्यशेषाः ॥ १४ ॥ स्वशांतरूपेष्वितरैः स्वरूपैरभ्यर्द्यमानेष्वनुकंपितात्मा ॥ परावरेशो महदंशयुक्तो ह्यजोऽपि जातो भगवान्यथाऽग्निः ॥ १५ ॥ मा खेदयत्येतदजस्य जन्मविडंबनं यद्वसुदेवगेहे ॥ व्रजे च वासोऽरिभयादिव स्वयं पुराद्व्यवात्सीद्यदनंतवीर्यः ॥१६॥ दुनोति चेतः स्मरतो ममैतद्यदाह पादावभिवंद्य पित्रोः॥ तातांब कंसादुरुशंकितानां प्रसीदतं नोऽकृतनिष्कृतीनाम् ॥ १७ ॥

देख उनके संग अपने नेत्रोंको भी भेज दिया कि,हमारे प्यारे अकेले जातेहैं और आप अपनी सुधि बुधि बिसार ठगीसी रह गईं॥१४॥ भगवान् अपने शांत अशांत रूपोंमें और स्वरूपोंसे, दुखारी दासोंपर दयालु देह धार पर अवरके ईश महाअंशसे युक्त अजन्मा ईश्वरने जन्म लिया. जैसे महाभूतरूपमें नित्य वसनेहारी अग्निकाष्ठमेंसे प्रगट हुई. इसीप्रकार अवतार धर सब दुष्टोंको मार भूमिका भार उतारा॥१५॥ उद्धवजी बोले अतर्क्य अगम्यके यह चरित्र समझकर मुझकोभी खेद होताहै अजन्माभी वसुदेवदेवकीके घरमें जन्म ले और व्रजमें सब घर २ घूमे. शत्रुओंके भयसे भयभीत रहे जिनमें अनंत बल और जरासन्धके भयसे द्वारका बसाई, और मथुरा तजकर वहां रहे ॥१६॥ हे विदुर ! इन बातोंको स्मरण कर २ के मेरे चित्तमें

व्यथा और हंसी दोनो आती हैं जब मातापिताके चरणारविन्दकी वन्दनाकर यह बोले कि, हे तात! हे जननी! मेरा अपराध क्षमा करो मुझपर प्रसन्नहो. कंसकी शंकासे आपकी सेवा मुझसे कुछ वन नहीं पड़ी ॥१७॥ जिन्होने, चलायमान भ्रूविटपरूप यमधर्मराजसे पृथ्वीका भार उतारा, उनके चरणारविंदकी रजको कौन ऐसा मूर्ख है जो भूल सक्ता है ॥ १८ ॥ धर्मराजके राजसूययज्ञमें श्रीकृष्णकी निन्दा कर शिशुपालको जो सिद्धि प्राप्त हुई सो आपने देखी जिस सिद्धिके सुन्दरयोगसे योगीजन मोक्षको प्राप्त होते हैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दका वियोग कौन सहसक्ताहै? ॥१९॥ इसीप्रकार भारतके युद्धमें वीर मनुष्य नेत्रोंके आनन्ददायक श्रीकृष्णके मुखारविन्दका रस नेत्रोंसे पान करने लगे, अर्जुनके अस्त्रसे पवित्र होकर

को वा अमुष्यांघ्रिसरोजरेणुं विस्मर्तुमीशीत पुमान्विजिघ्रन् ॥ यो विस्फुरद्भ्रूविटपेन भूमेर्भारं कृतांतेन तिरश्चकार ॥ ॥ १८ ॥ दृष्टा भवद्भिर्ननु राजसूये चैद्यस्य कृष्णं द्विषतोऽपि सिद्धिः ॥ यां योगिनः संस्पृहयंति सम्यग्योगेन कस्तद्वि रहं सहेत ॥ १९ ॥ तथैव चान्ये नरलोकवीरा य आहवे कृष्णमुखारविंदम् ॥ नेत्रैः पिवंतो नयनाभिरामं पार्थास्त्रपूताः पदमापुरस्य ॥ २० ॥ स्वयं त्वसाम्यातिशयस्त्र्यधीशः स्वाराज्यलक्ष्म्याऽऽप्तसमस्तकामः ॥ वलिं हरद्भिश्चिरलोकपालैः किरीटकोट्येडितपादपीठः ॥ २१ ॥ तत्तस्य कैंकर्यमलं भृतान्नो विग्लापयत्यंग यदुग्रसेनम् ॥ तिष्ठन्निषण्णं परमेष्ठि धिष्ण्ये न्यबोधयद्देव निधारयेति ॥ २२ ॥ अहो बकीयं स्तनकालकूटं जिघांसयाऽपाययदप्यसाध्वी ॥ लेभे गतिं धा त्र्युचितां ततोऽन्यं कं वा दयालुं शरणं व्रजेम ॥ २३ ॥

भीष्मादिक वीर लोग बेखटक वैकुण्ठको चलेगये ॥२०॥ आज श्रीकृष्णके समान कोई वलवान् और उनसे अधिक नहीं है, अपनी राज्यलक्ष्मीसे सब भोग जिनको प्राप्त हैं, और चिरलोकपाल ब्रह्मादिक शक्रादिक बलिदानपूर्वक जिनके चरणारविंदकी चौकीको अपने किरीटके अग्रभागसे स्तुति करतेहैं ॥ २१ ॥ सो प्रभु सुधर्मासभामें राज्यसिंहासनपर बैठे और उग्रसेनसे कहते रहे थे; "हे देव! आप हमको निरन्तर धारण करो" उनकी यह बात सुनकर हम दासोंको बड़ा विस्मय होता है ॥२२॥ आश्चर्यकी बात है कि, महादुष्ट पूतना राक्षसीने स्तनोंमें कालकूट लगा मारनेकी इच्छाकर

दूध पिलानेके बहाने यशोदानंदको गोदमें लिया, और उसको यशोदा माताकी समान मान परमगति दी. ऐसे दीनदयालु, परमकृपालु, श्रीकृष्ण प्यारेके विना किसकी शरण जाय़ँ ॥२३॥ देखो महाक्रोधसे असुरोने श्रीकृष्णमें मन लगाया हम उनको परमभागवत मानतेहैं जो संग्राममें गरुड़ जीके ऊपर चढ़ अपने सम्मुख आयेहुए श्रीकृष्णके दर्शन कर वैकुंठको गये ॥ २४ ॥ कंसके बंधनमें वसुदेवदेवकीके घर पृथ्वीका भार उतारनेको ब्रह्माकी प्रार्थना करनेपर अवतार धारण किया ॥ २५ ॥ दुष्ट कंसके भयसे वसुदेवजीने नंदके घर ब्रजमें पहुँचाया, तहां एकादशवर्ष अपने तेजको गुप्त करके ब्रजमें वास किया और अनेक प्रकारके चारित्र दिखलाये ॥ २६ ॥ ग्वालबालसमेत गोपाललालने गाय वत्स चराये, कालिंदीके कूलपर

मन्येऽसुरान्भागवतांस्त्र्यधीशे संरंभमार्गाभिनिविष्टचित्तान् ॥ ये संयुगेऽचक्षत तार्क्ष्यपुत्रमंसे सुनाभायुधमापतंतम् ॥ ॥ २४ ॥ वसुदेवस्य देवक्यां जातो भोजेंद्रबंधने ॥ चिकीर्षुर्भगवानस्याः शमजेनाभियाचितः ॥२५॥ ततो नंदव्रजमितः पित्रा कंसाद्धि बिभ्यता ॥ एकादश समास्तत्र गूढार्चिः सबलोऽवसत् ॥ २६ ॥ परीतो वत्सपैर्वत्सांश्चारयन्व्याहरद्विभुः ॥ यमुनोपवने कूजद्द्विजसंकुलितांघ्रिपे ॥ २७ ॥ कौमारीं दर्शयंश्चेष्टां प्रेक्षणीयां व्रजौकसाम् ॥ रुदन्निव हसन्मुग्धबालसिंहावलोकनः ॥ २८ ॥ स एव गोधनं लक्ष्म्या निकेतं सितगोवृषम् ॥ चारयन्ननुगान्गोपान्रणद्वेणुररीरमत् ॥ ॥ २९ ॥ प्रयुक्तान्भोजराजेन मायिनः कामरूपिणः ॥ लीलया व्यनुदत्तांस्तान्बालः क्रीडनकानिव ॥ ३० ॥

कुंजोंमें वृक्षोंमें कोकिलादिक पक्षियोंके समूह मनोहरशब्द करते, और नवल लितलतिका जहाँ लहलहारहीं थीं उन उपवनोंमें नित्यप्रति विहार करते थे ॥ २७ ॥ मुग्ध तथा बालसिंहकी तरह है देखना जिनका ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र रोते हुएकी तरह और हँसते हुएकी तरह देखेने योग्य बालअवस्थाके सुख ब्रजवासियोंको दिखाते भये॥२८॥ जब बाँकेविहारी अधिक बड़े होगये तब लक्ष्मीका स्थान गोवर्द्धनके निकट गाय बैलोंको चराय बांसुरी बजाय २ ग्वालबालोंके संग अनेक २ ढंगके रास रंग इत्यादिक खेल किया करते थे ॥ २९ ॥ उस समय महाबली कंसके भेजे बड़े २ बलशाली दैत्य नानाप्रकारके रूप धरकर ब्रजमें आये उनको भक्तहितकारी बांके विहारीने बालक्रीड़ासे विनष्ट कर वैकुंठको भेजदिया ॥ ३० ॥

जिसप्रकार बालक घरोंदा बनाके बिगाड़ देतेहैं फिर भगवान्ने विष जलपान करनेसे मरेहुए गोप और गायोंको जिलाय कालीदहमें कूद काली अहिको नाथकर निकाल अपना चरणचिह्न उसके मस्तकपर लगाय रमणक द्वीपको पहुँचाया,और कालिन्दीका जल निर्मल करके वही जल गोप गायोंको पान कराया ॥ ३१ ॥ फिर ब्राह्मणोंके द्वारा समर्थ भगवान्ने नन्दजीसे गौओंकी पूजाके अर्थ यज्ञ कराया ॥ ३२ ॥ अपनी प्रतिष्ठा भंग समझकर इन्द्रने क्रोधयुक्त हो व्रजपर मूसलधार जल बरसाया तब गोप ग्वाल बछड़ोंको दुःखी देख मंगलकी इच्छाकर श्रीव्रजनाथने कंदुक इव गोवर्द्धनको उठाय बायें करकी कनअंगुलीपर धारणकर व्रजमण्डलकी रक्षा की ॥३३॥ शरद शशधरकी विमलकिरणोंसे प्रकाशित रजनीमुखको मान मनमोह

विपन्नान्विषपानेन निगृह्य भुजगाधिपम् ॥ उत्थाप्यापाययद्गावस्तत्तोयं प्रकृतिस्थितम् ॥ ३१ ॥ अयाजयद्गोसवेन गोपराजं द्विजोत्तमैः ॥ वित्तस्य चोरुभारस्य चिकीर्षन्सद्व्ययं विभुः ॥ ३२ ॥ वर्षतींद्रे व्रजः कोपाद्भग्नमानेऽतिविह्वलः ॥ गोत्रलीलातपत्रेण त्रातो भद्रानुगृह्णता ॥ ३३ ॥ शरच्छशिकरैर्मृष्टं मानयन्रजनीमुखम् ॥ गायन्कलपदं रेमे स्त्रीणां मंडलमंडनः ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भा०म०तृतीयस्कन्धे द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ उद्धव उवाच ॥ ततः स आगत्य पुरं स्वपित्रोश्चिकीर्षया शं बलदेवसंयुतः ॥ निपात्य तुंगाद्रिपुयूथनाथं हतं व्यकर्षद्व्यसुमोजसोर्व्याम् ॥ १ ॥ सांदीपनेः सकृत्प्रोक्तं ब्रह्माधीत्य सविस्तरम् ॥ तस्मै प्रादाद्वरं पुत्रं मृतं पंचजनोदरात् ॥ २ ॥

नने मनमोहिनी मुरलीमें मनोहर गीत गाय, व्रजबालाओंको बुलाय उनके संग विहार किया ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे भाषाटीकायां विदुरोद्धवसंवादे श्रीकृष्णचरित्रवर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥ दोहा–कहौं तृतीय अध्यायमें, व्रजको सब वृत्तान्त ॥ फेर द्वारकाके चरित, वरणों आद्योपान्त ॥३॥ उद्धवजी बोले कि, फिर श्रीकृष्णचन्द्र सुखधाम बलराम समेत अक्रूरके संग मधुपुरीमें आये और अपने पिताके कल्याणकी इच्छा कर संकर्षणसहित रंगभूमिमें जाय ऊँचे मंचपरसे असुरनाथ कंसके केश पकड़ पृथ्वीपर धर पटका,प्राण निकलने उपरान्त उसकी शवको घसीटते फिरे ॥ १ ॥ फिर सान्दीपनि गुरुके घर जाय उनके मुखसे कहे हुये चारों वेद एक बारमें विस्तारसहित पढ़ चौंसठ कला स्मरण कीं.

फिर गुरुके मरेहुए पुत्र पंचजनके उदरसे लाकर गुरुदक्षिणामें गुरुजीको देदिये ❋ ॥२॥ फिर श्रीमहालक्ष्मीके सदृश रूपवती रुक्मिणीजीके विवाहकी इच्छा कर अनेक भूपालोंको साथ ले राजाशिशुपाल व्याहने आयाथा उसकाल भगवान् वासुदेव सबके देखते बडे नरेशोंके मध्यसे उन लोगोंके शिरपर पग धरकर रुक्मिणीको इस प्रकार हरलाये, जिस प्रकार पक्षिराजने अमृतहरण किया था ॥ ३ ॥ फिर यदुवीरने अवधनगरमें जा सात बेनथे बैलोंको नाथकर स्वयंवरमें सत्या; नाग्नजितकी पुत्रीके संग विवाह किया; और बैलोंने जिनका मानभंग किया सो अत्याचारी नाग्नजितीके अभिलाषी,

**समाहुता भीष्मककन्यया ये श्रियः सवर्णेन बुभूषयैषाम् ॥ गांधर्ववृत्त्या मिषतां स्वभागं जह्रे पदं मूर्ध्नि दधत्सुपर्णः ॥ ३ ॥ ककुद्मतोऽविद्धनसो दमित्वा स्वयंवरे नाग्नजितीमुवाह ॥ तद्भग्नमानानपि गृध्यतोऽज्ञाञ्जघ्नेऽक्षतः शस्त्रभृतः स्वशस्त्रैः ॥ ४ ॥ प्रियं प्रभुर्ग्राम्य इव प्रियाया विधित्सुरार्च्छद्द्युतरुं यदर्थे ॥ वज्र्याद्रवत्तं सगणो रुषांधः क्रीडामृगो नूनमयं वधूनाम् ॥ ५ ॥ सुतं मृधे खं वपुषा ग्रसंतं दृष्ट्वा सुनाभोन्मथितं धरित्र्या ॥ आमंत्रितस्तत्तनयाय शेषं दत्त्वा तदंतः पुरमाविवेश ॥ ६ ॥**

अज्ञानी शस्त्रधारी दुष्टोंका अपने शस्त्रसे विध्वंस किया ॥ ४ ॥ जिस सत्यभामा प्रियाके प्रेमनिमित्त ससारी मनुष्योंकी सदृश पारिजात समूल उखाड लाये और जब दलसमेत क्रोधसे अन्धा स्त्रियोंके मध्यमें विषयी इन्द्र, श्रीकृष्णचन्द्रसे लडनेको आया तौ क्षणमात्रमें गर्वप्रहारी बाँके विहारीने उसका गर्व दूर किया ॥ ५ ॥ फिर श्रीवैकुण्ठनाथने संग्राममें बड़े लम्बे भौमासुरका चक्रसे वध किया। उसे गिरा देख उसकी माता

---

* शंका—उद्धवजीने विदुरजीसे कहा कि, सान्दीपनि नाम गुरुके पास रहकर श्रीकृष्णजीने मोक्षप्राप्ति होनेकी विद्या सीखी सो मोक्षविद्या प्राप्तहोनेपर फिर राग द्वेष जीवोंसे क्यों किया ?

उत्तर—सान्दीपनि गुरुसे श्रीकृष्णजीने चौसठ कलाओंको प्राप्त किया, परन्तु तीन लोक चौदह भुवन ब्रह्माके अंशसे प्रकाशमान हो रहे हैं और चौसठ कलाभी उसके अंशसे प्रकाशित हो रही हैं, ऐसी कोई वस्तु ससारमें नहीं है जो कि ब्रह्माके अंशसे शून्य हो, ऐसा श्रेष्ठ ज्ञान चौसठ कलाके मिससे श्रीकृष्णजीने सीखा, तब जिस जीवको जैसी अभिलाषा रही उसके सग वैसी ही लीला करी, फिर राग, द्वेप कहा रहा इस लिये उद्धवजीने ब्रह्मविद्या प्राप्त होनेको कहा था।

पृथ्वीने अत्यन्त व्याकुल होकर प्रभुसे प्रार्थना की भूमिकी विनय सुन उसके पौत्र भगदत्तको राजतिलक दे उसके भवनमें गये॥६॥तहाँ भौमासुरकी हरीहुई सोलह हजार भूपालोंकी कन्याओंने श्रीवृन्दावनविहारीकी बाँकी छबि निहार शीघ्र उठ अतिहर्षित हो लाज अनुरागकी चितवनसे मनहीमन विवाहकी अभिलाषा की ॥७॥ और उन स्त्रियोंके मन्दिरोंमें एक मुहूर्तमात्रमें अपनी मायासे उनके चित्तानुसार हो विवाहयोग्य प्रकार सहित पाणिग्रहण किया ॥८॥ और फिर उन सोलहसहस्र युवतियोंको द्वारकामें लेजाय षोडशसहस्रसदनोंमें एक संग बसे. तब उन सब रानियोंके गुणोंमें अपने समान दश२पुत्रोंको एक२स्त्रियोंमें मायाको अनेकप्रकारकरनेकी इच्छासे उत्पन्न किया॥९॥ फिर कालयवन जरासन्ध शाल्वादिकोंकी

तत्राहृतास्ता नरदेवकन्या कुजेन दृष्ट्वा हरिमार्तबंधुम् ॥ उत्थाय सद्यो जगृहुः प्रहर्षव्रीडाऽनुरागप्रहितावलोकैः ॥ ७ ॥ आसां मुहूर्त एकस्मिन्नानागारेषु योषिताम् ॥ सविधं जगृहे पाणीननुरूपः स्वमायया ॥ ८ ॥ तास्वऽपत्यान्यजनयदात्मतुल्यानि सर्वतः ॥ एकैकस्यां दश दश प्रकृतेर्विबुभूषया ॥ ९ ॥ कालमागधशाल्वादीननीकै रुंधतः पुरम् ॥ अजीघनत्स्वयं दिव्यं स्वपुंसां तेज आदिशत् ॥१०॥ शंबरं द्विविदं बाणं मुरं बल्वलमेव च ॥ अन्यांश्च दंतवक्रादीनवधीत्कांश्च घातयत् ॥ ११ ॥ अथ ते भ्रातृपुत्राणां पक्षयोः पतितान्नृपान् ॥ चचाल भूः कुरुक्षेत्रं येषामापततां बलैः ॥ १२ ॥ स कर्णदुश्शासनसौबलानां कुमंत्रपाकेन हतश्रियायुषाम् ॥ सुयोधनं सानुचरं शयानं भग्नोरुमुर्व्यां न ननंद पश्यन् ॥ १३ ॥

सेनाने जब द्वारकाको रोका तब उनका विध्वंस किया, और अपने पूर्वजोंके दिव्य तेजको जागृत किया ॥ १० ॥ फिर शंबरासुर, द्विविद वानर, बाणासुर, मुर, निकुंभ, बल्वल, और दंतवक्रादिक जो बडे २ बलवान् असुर थे उनमेंसे किसीको आपने मारा और किसीको औरके हाथोंसे कालकवलित कराया ॥ ११ ॥ इनके पीछे तुम्हारे भ्राताके पुत्रोंकी ओर जो नरेश थे उनकी सेना आनेसे कुरुक्षेत्रकी भूमि कंपित हुई थी ॥ १२ ॥ कर्ण, दुःशासन, सौबलके कुपरामर्शसे जिनकी राजलक्ष्मी आयु नष्ट हुई पवनकुमार भीमसेनने घोर युद्ध करके जिसकी जंघा तोड़ी उसको पृथ्वी

पर अचेत पडा देख श्रीकृष्ण कुछ प्रसन्न नहीं हुए ॥ १३ ॥ द्रोणाचार्य, भीष्मपितामह, फाल्गुन, भीमसेन जिसमें मूल थे उन अठारह अक्षौहिणियोंके न होनेसे क्या लाभ हुआ ? मेरे अंश प्रद्युम्न आदि असह्य यादवरूप अभी हैं, भूमिपर बडा भारी भार तौ इनहींका है ॥१४॥ जब मीठी वारुणीके मदमें मतवाले हो, यादवलोग परस्पर विवाद करें, यही इनके संहार करनेका सहज उपाय है. और इनके मरनेका दूसरा उपाय नहीं और जब हम इस काजके करनेका प्रारंभ करेंगे तौ एक चित्तवालेभी ये यादव आपही नष्ट हो सब अन्तर्धान हो जावेंगे॥१५॥ऐसे विचार कर भगवान्‌ने अपने राज्यको स्थापित कर श्रेष्ठ रीति दरशाय सुहृदोंसहित आनंदित होते हुये ॥ १६ ॥ साधु अभिमन्युने विराट्‌पुत्री उत्तरामें गर्भ धारण किया, उसको द्रोणपुत्र

किंयान्भुवोऽयं क्षपितोरुभारो यद्द्रोणभीष्मार्जुनभीममूलैः ॥ अष्टादशाक्षौहिणिको मदंशैरास्ते बलं दुर्विषहं यदूनाम् ॥
॥ १४ ॥ मिथो यदैषां भविता विवादो मध्वामदाताम्रविलोचनानाम् ॥ नैषां वधोपाय इयानतोऽन्यो मय्युद्यतेऽन्तर्दधते
स्वयं स्म ॥ १५ ॥ एवं संचिंत्य भगवान्स्वराज्ये स्थाप्य धर्मजम् ॥ नन्दयामास सुहृदः साधूनां वर्त्म दर्शयन् ॥ १६ ॥
उत्तरायां धृतः पूरोर्वंशः साध्वभिमन्युना ॥ स वै द्रौण्यस्त्रसंछिन्नः पुनर्भगवता धृतः ॥ १७ ॥ अयाजयद्धर्मसुतमश्वमेधै
स्त्रिभिर्विभुः ॥ सोऽपि क्ष्मामनुजैरक्षन्रेमे कृष्णमनुव्रतः॥१८॥भगवानपि विश्वात्मा लोकवेदपथानुगः ॥ कामान्सिषेवे
द्वार्वत्यामसक्तः सांख्यमास्थितः ॥ १९ ॥ स्निग्धस्मितावलोकेन वाचा पीयूषकल्पया ॥ चरित्रेणाऽनवद्येन श्रीनिकेतेन
चात्मना २० ॥ इमं लोकममुं चैव रमयन्सुतरां यदून् ॥ रेमे क्षणदया दत्तक्षणस्त्रीक्षणसौहृदः ॥ २१ ॥

अश्वत्थामाने ब्रह्मास्त्रसे नष्ट करना चाहा था, तब उस गर्भस्थित बालककी प्रणतपाल दीनदयालु त्रिलोकीनाथने रक्षा की फिर सामर्थ्यवान् जगत्पतिने तीन अश्वमेध यज्ञ राजा युधिष्ठिरसे करवाये और महाराज युधिष्ठिर श्रीवासुदेवकी कृपासे भ्राताओंसमेत पृथ्वीपर विहार करते रहे ॥१७॥१८॥ तदनन्तर भगवान् विश्वआत्माने लोकवेद मार्गानुसार द्वारावतीमें वास कर सांख्यशास्त्रमें मन लगाय सब प्रजाकी शिक्षाके कारण धर्म कर्म किये ॥ १९ ॥ मनोहर मुसकानकी दृष्टिसे और सुधा विनिन्दित मधुरवाणीसे लक्ष्मीनिवास शरीरसे सबको आनंद देते रहे ॥२०॥ इस लोक और उस

लोकमें निरन्तर यादवोंको रमण कराया और सोलह सहस्र रमणियोंसे आप रमण करते रहे ॥२१॥ बहुत वर्षतक रमण करते २ श्रीकृष्णको गृहस्थाश्रममें वैराग्य उत्पन्न हुआ ॥२२॥ जो हरि किसीके आधीन नहीं, अपने कार्योंमें स्वतंत्र, हैं उन परमात्माको विराग हुआ; तौ जिनके काम पराये आधीन हैं और आप भी वे पराधीन हैं, उनमें कौन ऐसा योगेश्वर है जो भगवतका भजन करता हुआ दैवाधीन कार्योंमें प्रीति करेगा ॥२३॥ एक समय द्वारकापुरीमें यदुवंशियोंके बालकों द्वारा खेलमें मुनिकी हँसी कराई, तब भगवदिच्छाके अनुकूल मुनिने उनको महाघोर शाप दिया ॥२४॥ फिर कुछ मास पश्चात् वृष्णि, भोज, अंधक आदिक प्रसन्न हो रथपर बैठ दैवसे विमोहित हो प्रभासक्षेत्रमें गये ॥ २५ ॥ वहां स्नान कर उसी वारिसे पितृ,

तस्यैवं रममाणस्य संवत्सरगणान्बहून् ॥ गृहमेधेषु योगेषु विरागः समजायत ॥ २२ ॥ दैवाधीनेषु कामेषु दैवाधीनः स्वयं पुमान् ॥ को विस्रंभेत योगेन योगेश्वरमनुव्रतः ॥ २३ ॥ पुर्यां कदाचित्क्रीडद्भिर्यदुभोजकुमारकैः ॥ कोपिता मुनयः शेपुर्भगवन्मतकोविदाः ॥ २४ ॥ ततः कतिपयैर्मासैर्वृष्णिभोजांधकादयः ॥ ययुः प्रभासं संहृष्टा रथैर्दैवविमोहिताः ॥ २५ ॥ तत्र स्नात्वा पितॄन्देवानृषींश्चैव तदंभसा ॥ तर्पयित्वाऽथ विप्रेभ्यो गावो बहुगुणा ददुः ॥ २६ ॥ हिरण्यं रजतं शय्यां वासांस्यजिनकंबलान् ॥ यानं रथानिभान्कन्या धरां वृत्तिकरीमपि ॥ २७ ॥ अन्नं चोरुरसं तेभ्यो दत्त्वा भगवदर्पणम् ॥ गोविप्रार्थासवः शूराः प्रणेमुर्भुवि मूर्धभिः ॥ २८ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० तृतीय० तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

उद्धव उवाच ॥ अथ ते तदनुज्ञाता भुक्त्वा पीत्वा च वारुणीम् ॥ तया विभ्रंशितज्ञाना दुरुक्तैर्मर्म पस्पृशुः ॥ १ ॥

देव, ऋषियोंका तर्पण कर बहुत दूधवाली गायें अलंकारयुक्त, ब्राह्मणोंको दान करीं ॥ २६ ॥ और सुवर्ण, चांदी और अनेक प्रकारके रत्न आभूषण, शय्या, वस्त्र, दुशाले, पीतांबर, मृगचर्म, सवारी, रथ, हाथी, घोड़े, कन्या, पृथ्वी जिससे सब वृत्ति चले ऐसा दान विप्रोंको दिया॥२७॥फिर जिसमें अनेक रस पूर्ण ऐसा अन्न महीसुरोंको दे भगवत्के समर्पण किया; फिर उन गो ब्राह्मण हितकारी यादवोंने श्रीकृष्णजीके प्रसन्नतार्थ भूमिमें मस्तक नवाकर प्रणाम किया ॥२८॥ इति श्रीमद्भा० महा० तृ० भाषाटीकायां प्रभासक्षेत्रागमनवर्णनं नाम तृतीयोध्यायः ॥३॥ दोहा–इस चतुर्थ अध्यायमें, बन्धुनिधन सुन कान। उद्धवशिक्षासे विदुर, गये मित्रसुत जान ॥ ४ ॥ उद्धवजी बोले कि, ब्राह्मणोंसे आज्ञा ले भोजन करा, फिर वारुणीपान करनेसे सब

यादववीर ज्ञानशून्य होगये. और परस्पर बुरी २ बातें कर; मर्मस्थानमें वचनबाण एक दूसरेके मारने लगा ॥१॥ उस मदके दोषसे उनके चित्त विषम होगये. सूर्य अस्त होनेके समय जिसप्रकार बांस घिसकर अग्निके उत्पन्न होनेसे नष्ट होजातेहैं; ऐसे ही परस्पर वे लड़कर शापाग्निसे नष्ट होगये ॥ २ ॥ भगवान् अपनी मायाके इस प्रभावको देख सरस्वती नदीमें आचमन कर एक वृक्षकी जड़में बैठगये ॥ ३ ॥ उस समय शरणागतके पीड़ानाशक, अपने वंशके विध्वंस करनेवाले भगवान्ने मुझसे कहा कि, तुम बदरिकाश्रमको जाओ ॥४॥ यद्यपि उनके अभिप्रायोंको मैं भलीप्रकार जानताथा, तौ भी मैं शत्रुविनाशकारी, दैत्यारी श्रीवासुदेवजीके पश्चात्२गया क्योंकि श्रीयदुनाथके कोमल चरणोंका वियोग मैं सहन नहीं करसका ॥५॥ तब मैं

तेषां मैरेयदोषेण विषमीकृतचेतसाम् ॥ निम्लोचति रवावासीद्वेणूनामिव मर्दनम् ॥ २ ॥ भगवान्स्वात्ममायाया गतिं तामवलोक्य सः ॥ सरस्वतीमुपस्पृश्य वृक्षमूलमुपाविशत् ॥ ३ ॥ अहं प्रोक्तो भगवता प्रपन्नार्तिहरेण ह ॥ बदरीं त्वं प्रयाहीति स्वकुलं संजिहीर्षुणा ॥ ४ ॥ अथाऽपि तदभिप्रेतं जानन्नहमरिंदम ॥ पृष्ठतोऽन्वगमं भर्तुः पादविश्लेषणाक्षमः ॥ ॥ ५ ॥ अद्राक्षमेकमासीनं विचिन्वन्दयितं पतिम् ॥ श्रीनिकेतं सरस्वत्यां कृतकेतमकेतनम् ॥ ६ ॥ श्यामावदातं विरजं प्रशांतारुणलोचनम् ॥ दोर्भिश्चतुर्भिर्विदितं पीतकौशांबरेण च ॥ ७ ॥ वाम ऊरावधिश्रित्य दक्षिणांघ्रिसरोरुहम् ॥ अपाश्रितार्भकाश्वत्थमकृशं त्यक्तपिप्पलम् ॥ ८ ॥ तस्मिन्महाभागवतो द्वैपायनसुहृत्सखः ॥ लोकाननुचरन्सिद्ध आससाद यदृच्छया ॥ ९ ॥ तस्यानुरक्तस्य मुनेर्मुकुंदः प्रमोदभावाऽऽनतकंधरस्य ॥ आशृण्वतो मामनुरागहाससमीक्षया विश्रमयन्नुवाच ॥ १० ॥

वृन्दावनविहारीके चरणचिह्न खोजता हुआ सरस्वतीके तटपर पहुँचा देखा तो राधाचित्तचोर श्रीनिवास स्वतंत्र अकेले वहाँ बैठेहैं ॥६॥ श्यामसुन्दर शुद्ध सत्वमय शांत लाल नेत्रोंवाले चारभुजाधारी आनन्दस्वरूप पीतांबर धारण किये॥७॥दहिना चरण बायें चरणपर स्थापित किये,पीपलके पेड़के निकट बैठे,पुष्टशरीर,जिन्होंने सम्पूर्णविषयोंका त्याग करदिया॥८॥तहाँ दैव इच्छासे महाभागवत व्यासजीके सुहृद्सखामैत्रेयजी भी विचरण करते हुए उधर आ निकले ॥९॥ तब भक्त अनुरागी आनन्दभावसे नीची ग्रीवा करे मेरे सम्मुख प्रेम हास्यकी दृष्टिसे विश्राम दे आनंदित होकर मुनीश्वरसे

श्रीभगवानुवाच ॥ वेदाऽहमंतर्मनसीप्सितं ते ददामि यत्तद्दुरवापमन्यैः ॥ सत्रे पुरा विश्वसृजां वसूनां मत्सिद्धिकामेन वसो त्वयेष्टः ॥ ११ ॥ स एष भावश्चरमो भवानामासादितस्ते मदनुग्रहो यत् ॥ यन्मां नृलोकान्रह उत्सृजंतं दिष्ट्या ददृश्वान्विशदानुवृत्त्या ॥ १२ ॥ पुरा मया प्रोक्तमजाय नाभ्ये पद्मे निषण्णाय ममादिसर्गे ॥ ज्ञानं परं मन्महिमावभासं यत्सूरयो भागवतं वदंति ॥ १३ ॥ इत्यादृतोक्तः परमस्य पुंसः प्रतीक्षणानुग्रहभाजनोऽहम् ॥ स्नेहोत्थरोमास्खलिताक्षरस्तं मुंचञ्छुचः प्रांजलिराबभाषे ॥ १४ ॥ कोन्वीश ते पादसरोजभाजां सुदुर्लभोऽर्थेषु चतुर्ष्वपीह ॥ तथापि नाहं प्रवृणोमि भूमन्भवत्पदांभोजनिषेवणोत्सुकः ॥ १५ ॥ कर्माण्यनीहस्य भवोऽभवस्य ते दुर्गाश्रयोऽथारिभयात्पलायनम् ॥ कालात्मनो यत्प्रमदायुताश्रयः स्वात्मन्रतेः खिद्यति धीर्विदामिह ॥ १६ ॥

श्रीव्रजनाथजी बोले हे वसुरूप उद्धव ! तुम्हारे मनकी जो गति है वह मैं भली प्रकार जानता हूं और तुम्हारी अभिलषित वस्तु तुमको दूंगा, जो औरोंको प्राप्त नहीं होती, प्रथम विश्वके रचयिता वसुओंके यज्ञमें मेरी सिद्धिकी कामनासे तुमने मेरा यजन कियाथा॥ १०॥ ११॥सो हे तात ! मेरी कृपासे यह आपका अन्तिम जन्म है,इसी जन्ममें तुम मेरे अनुग्रहका फल भोग लो,अब मैं मृत्युलोक त्याग वैकुण्ठधामको जाता हूं,इस समय मेरा एकान्तमें एकान्तभक्तिसे दर्शन करो,यही परमानंद है ॥ १२ ॥ पहिले पाद्मकल्पकी आदिसृष्टिमें कमलासन ब्रह्माजीसे मैंने अपनी लीलाका प्रकाशक परमश्रेष्ठ ज्ञान कहा था जिसको महाज्ञानी परमचतुर विद्वान् लोग "भागवत" कहते हैं सोई ज्ञान प्रथम मैंने तुमको दिया अब तुम उस विमलज्ञानको विचार संसारी माया मोह तज मेरा भजन करो ॥१३॥ ऐसे आदरभावसे जब कृपानिधानने मुझे समझाया तब परमपुरुषके क्षण २ के प्रति अनुग्रहका पात्र स्नेहसे मेरे रोमांच खड़े होकर गद्गद कंठ होगया, मुखसे शब्द न निकला; शोकाश्रु नेत्रोंमें आगये तब मैं बड़े कष्टसे हाथ जोड़कर बोला ॥ १४ ॥ हे ईश ! हे प्रभु ! यद्यपि इस संसारमें तुम्हारे पदपंकज सेवन करनेवालोंको चारों पदार्थोंमें सब पदार्थ प्राप्त होतेहैं तथापि मैं भी आपके चरणकमलका सेवक हूँ परन्तु मुझको उन पदार्थोंमेंसे किसीकी इच्छा नहीं ॥ १५ ॥ जो अघटमान हैं सो कहते हैं कि, जो चेष्टा न करै अकर्ताके कर्म,

अजन्माके जन्म, शत्रुओंके भयसे भागना, कालकी आत्मा असंख्यात रमणियोंसे विहार करना, अपनी आत्मामें सदा रमण करना, ऐसे तुम्हारे अद्भुतचरित्र देखकर इस संसारमें सब विवेकियोंकी बुद्धि खेदको प्राप्त होती है ॥१६॥ हे प्रभो ! हे देव ! सब कालमें अखंड,अंतर्यामी जगत्के कारण अज्ञानकी नाईं मुझे निकट बुलाकर मंत्र बूझतेथे और मुझको बड़ाई देतेथे, इसकारण मेरा मन आपके चरणकमलको नहीं छोड़ा चाहता॥१७॥ अपने आत्माका एकान्तमें प्रकाश करनेवाला ज्ञान संपूर्ण ब्रह्मासे तुमने कहा. हे स्वामिन् ! जो मेरे जानने योग्य हो सो कहो जिससे अनायास संसा

मंत्रेषु मां वा उपहूय यत्त्वमकुंठिताखंडसदात्मबोधः ॥ पृच्छेः प्रभो मुग्ध इवाऽप्रमत्तस्तन्नो मनो मोहयतीव देव ॥१७॥ ज्ञानं परं स्वात्मरहःप्रकाशं प्रोवाच कस्मै भगवान्समग्रम् ॥ अपि क्षमं नो ग्रहणाय भर्तर्वदाऽजसा यद्वृजिनं तरेम॥ १८॥ इत्यावेदितहार्दाय मह्यं स भगवान्परः ॥ आदिदेशाऽरविंदाक्ष आत्मनः परमां स्थितिम् ॥ १९ ॥ स एवमाराधितपादतीर्थादधीततत्त्वात्मविबोधमार्गः ॥ प्रणम्य पादौ परिवृत्य देवमिहागतोऽहं विरहातुरात्मा ॥ २० ॥ सोऽहं तद्दर्शनाह्लादवियोगार्तियुतः प्रभो ॥ गमिष्ये दयितं तस्य बदर्याश्रममंडलम् ॥ २१ ॥ यत्र नारायणो देवो नरश्च भगवानृषिः ॥ मृदु तीव्रं तपो दीर्घं तेपाते लोकभावनौ ॥ २२ ॥

रके दुःखसे हम सब तरें ॥१८॥ ऐसे मेरे हृदयकी प्रीति जान श्रीवासुदेव भगवान् कमलनयनसे आत्माकी परम स्थितिका ज्ञान कहा *॥१९॥ तब मैंने उसीप्रकार भगवान् वासुदेवका आराधन किया, उनके चरणामृतके प्रतापसे आपसे आप तत्त्व आत्माके ज्ञानका मार्ग मुझको प्राप्त होगया तब मैं उनके चरणोंको प्रणाम कर परिक्रमा दे विरहमें आतुर हो यहां आया हूँ॥२०॥ उनके दर्शनकी प्राप्तिके हर्ष और वियोगकी पीडासे खेदित हो प्रभुके प्रिय बदरिकाश्रम मंडलको जाऊंगा ॥२१॥ जहां नारायणदेव और नर ऋषि सब उपद्रवरहित दुश्चर तप कल्पपर्यंत सब लोकके अनुग्रहके

* शंका–उद्धवजीने विदुरजीसे कहा कि, हे विदुर ! भगवान् मुझको बडी सुन्दर अपनी स्थिति बतलाते थे सो भगवान्की बडी सुन्दर स्थितिका ठिकाना कहां है ?
उत्तर–भगवान्की बडी सुन्दरस्थिति भक्तिमें है वा भक्तजनोंके हृदयमें है,वहीं सदा भगवान् वास करतेहैं,भगवान्की बडी स्थिति दोही स्थानोंमें है उनही अपनी बडी स्थितिके स्थानोंको भगवान्ने उद्धवसे कहाथा ।

दि लक्षणोंको देखकर जान पड़ताहै कि, तुम्हारा अंतःकरण सावधान नहीं है. बतावो तो सही ऐसी अनमनी किसलिये होरही हो? ॥ १० ॥ यह सुनकर अदितिने कहा कि,हे स्वामिन्! गो, ब्राह्मण, धर्मादि सबकाही मंगलहै. हे गृहमेधिन्! जो गृह;धर्म,अर्थ,काम इन तीनोंका उद्भवस्थान है वहभी कुशल से है अर्थात् धर्मादि त्रिवर्गभी यथारीतिसे निर्वाह होतेहैं ॥११॥ और मैं जो आपका ध्यान करती हूं,उसके प्रभावसे अग्नि, अतिथि, भिक्षुक प्रभृति जो कोईभीहै, वह सबही बलि (भोजन) की वासना करतेहैं और अघाये हुयेहैं ॥ १२ ॥ आप हमारे प्रजाध्यक्षहैं और ऐसाही धर्मोपदेश करतेहैं; फिर भला हमारे मनकी कामना पूर्ण क्यों नहीं होगी? ॥१३॥ हे प्रजेश! सब प्रजा आपकेही मन और शरीरसे उत्पन्न हो सत्त्व,रज अथवा तमोगुणका

अदितिरुवाच ॥ भद्रं द्विजगवां ब्रह्मन्धर्मस्यास्य जनस्य च ॥ त्रिवर्गस्य परं क्षेत्रं गृहमेधिन्गृहा इमे ॥ ११ ॥ अग्नयोऽतिथयो भृत्या भिक्षवो ये च लिप्सवः ॥ सर्वं भगवतो ब्रह्मन्ननुध्यानान्न रिष्यति ॥१२॥ को नु मे भगवन्कामो न संपद्येत मानसः ॥ यस्या भवान्प्रजाध्यक्ष एवं धर्मान्प्रभाषते ॥ १३ ॥ तवैव मारीच मनश्शरीरजाः प्रजा इमाः सत्त्वरजस्तमोजुषः ॥ समो भवांस्तास्वसुरादिषु प्रभो तथापि भक्तं भजते महेश्वरः ॥ १४ ॥ तस्मादीश भजंत्या मे श्रेयश्चिंतय सुव्रत ॥ हृतश्रियो हृतस्थानान्सपत्नैः पाहि नः प्रभो ॥ १५ ॥ परैर्विवासिता साऽहं मग्ना व्यसनसागरे ॥ ऐश्वर्यं श्रीर्यशः स्थानं हृतानि प्रबलैर्मम ॥ १६ ॥ यथा तानि पुनः साधो प्रपद्येरन्ममात्मजाः ॥ तथा विधेहि कल्याणं धिया कल्याणकृत्तम ॥१७॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवमभ्यर्थितोऽदित्या कस्तामाह स्मयन्निव ॥ अहो मायाबलं विष्णोः स्नेहबद्धमिदं जगत् ॥ १८ ॥

अवलम्बन करती हैं. सुरादि सब प्रजाओंमें यद्यपि समान भावहै तो भी महेश्वरगण भक्त पुरुषके प्रति विशेष अनुग्रह करते हैं ॥ १४ ॥ इसलिये मैं भक्ति करके आपको भजतीहूँ,सो आप मेरी भलाईका विचारकरें. हे प्रभो! मेरी सौतके पुत्र दैत्य लोगोंने हमारे पुत्रकी लक्ष्मीको हरण किया और स्थानभी छीन लिया सो आप मेरे पुत्रोंकी रक्षा करें और दितिके पुत्रोंने हमको निकाल दियाहै, इसीकारण मैं दुःखके समुद्रमें डूब रही हूं। हे ब्रह्मन्! दानवोंने प्रबल होकर हमारे पुत्रोका ऐश्वर्य, यश, लक्ष्मी और स्थान जो जो वस्तु थीं वह सब हरण करलीहैं ॥ १५ ॥ १६ ॥ सो हे कल्याणकारिन्! हमारे पुत्र उन सबको जिस प्रकार फिर प्राप्त हों, वैसाही कल्याण आप अपनी बुद्धिसे विचारें ॥ १७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि,

हे राजन् ! जब अदितिने इस प्रकारसे कश्यपजीकी प्रार्थना की, तब महर्षि कश्यपजी विस्मित होकर बोले कि, अहो ! भगवान् विष्णुकी माया
कैसी बलवान है ! कैसा आश्चर्य है, यह जगत् स्नेहकी फाँसीमें बँध रहा है॥ १८॥ हे भद्रे ! कहाँ तो पंचभूतका बना हुआ देह और कहां प्रकृतिसे
परवर्ती आत्मा कौन किसका पतिहै और कौन किसका पुत्र है ? केवल मोहही इन सबका कारण है ॥ १९ ॥ हे राजन् ! महर्षि कश्यपजीने
जब इस प्रकारसे तत्त्वज्ञानका उपदेशकर देखा कि, इससे अदितिको संतोष न हुआ तब फिर बोले कि, हे भद्रे ! सब प्राणियोंके अन्तर्यामी, जगत्के
गुरु, आदिपुरुष, वासुदेव भगवान् की तुम पूजा करो ॥ २० ॥ वह दीनदयालु दीनपर दया करनेवाले अवश्यही तुम्हारी मनोकामना पूर्ण करेंगे.
हम भली भाँति जानते हैं कि, भगवत्सेवाही अमोघ है; इसके सिवाय और कुछ अमोघ नहीं है॥ २१ ॥ यह सुन अदिति प्रसन्नमन हो कहने लगी

क देहो भौतिकोऽनात्मा क चात्मा प्रकृतेः परः ॥ कस्य के पतिपुत्राद्या मोह एव हि कारणम् ॥ १९ ॥ उपतिष्ठस्व पुरुषं
भगवंतं जनार्दनम् ॥ सर्वभूतगुहावासं वासुदेवं जगद्गुरुम् ॥ २० ॥ स विधास्यति ते कामान् हरिर्दीनानुकंपनः ॥ अमो
घा भगवद्भक्तिर्नेतरेति मतिर्मम ॥ २१ ॥ अदितिरुवाच ॥ केनाहं विधिना ब्रह्मन्नुपस्थास्ये जगत्पतिम् ॥ यथा मे सत्य
संकल्पो विदध्याच्च मनोरथम् ॥२२॥ आदिश त्वं द्विजश्रेष्ठ विधिं तदुपधावनम् ॥ आशु तुष्यति मे देवः सीदंत्याः सह
पुत्रकैः ॥ २३ ॥ कश्यप उवाच ॥ एतन्मे भगवान् पृष्टः प्रजाकामस्य पद्मजः ॥ यथाह ते प्रवक्ष्यामि व्रतं केशवतोष
णम् ॥ २४ ॥ फाल्गुनस्यामले पक्षे द्वादशाहं पयोव्रतः ॥ अर्चयेदरविंदाक्षं भक्त्या परमयान्वितः ॥ २५ ॥ सिनीवाल्यां
मृदाऽऽलिप्य स्नायात्क्रोडविदीर्णया ॥ यदि लभ्येत वै स्रोतस्येतं मंत्रमुदीरयेत् ॥ २६ ॥

कि, हे ब्रह्मन् ! मैं किसविधानसे जगद्गुरु भगवान्की उपासना करूं, जिस प्रकारसे वह सत्यसंकल्प हमारा मनोरथ पूर्ण करै ॥ २२ ॥ और पुत्रों
सहित दुःखी हुई मेरे ऊपर शीघ्र प्रसन्न होजावें, सो आप मुझको वैसेही पूजा करनेकी विधि बतला दीजिये ॥ २३ ॥ यह सुनकर कश्यपजीने
कहा कि, हे भद्रे ! हमने पहले पुत्रकी इच्छाकरके पद्मयोनि ब्रह्माजीसे यह बात पूँछी थी, तो उन्होंने मुझको केशवतोषणनामक जिस व्रतका उप
देश किया था वही व्रत हम तुमसे कहते हैं सो तुम सचेतहो मन लगाय सुनो ॥ २४ ॥ फाल्गुन मासके शुक्लपक्षमें बारह दिनका पयोव्रत करै, तिस
व्रतमें भक्तियुक्त होकर कमललोचन भगवान्की पूजा करै ॥ २५ ॥ हे सति ! जो मिलसके तो सूकरकी खोदी मट्टी शरीरमें लगायकर नदीके

जलमें स्नान करै और स्नान करनेके समय इस मंत्रको पढ़ै ॥ २६ ॥ हे देवि ! स्थानकी इच्छा करके आदिवराहजीने तुमको रसातलसे उद्धार कियाथा, सो हे पृथ्वी ! तुमको नमस्कार है । तुम हमारा पाप दूर करो॥२७॥तिसके पीछे नित्य नैमित्तिक नियमोंका पालनकर सावधान चित्तसे मूर्तिमें, पृथ्वीमें, सूर्यमें, जलमें अथवा अग्निमें वा गुरुमें, जहाँ इच्छा हो वहां भगवानकी पूजा करै॥२८॥पूजाके समय नव मंत्रोंको पढ़कर भगवान्का आवाहनादि करना होता है, वे नव मंत्र यहहैं—हे भगवन् वासुदेव ! आप बड़ेसे बड़े पुरुषहैं. सर्व प्राणियोंके निवासस्थान हैं, सबके साक्षी हैं सो आपको नमस्कार है ॥ २९ ॥ आप चौबीस तत्त्वोंके जाननेवाले हैं सांख्ययोगका विस्तार करनेवाले हैं सो ऐसे अव्यक्त सूक्ष्म प्रधान पुरुषको

**त्वं देव्यादिवराहेण रसायाः स्थानमिच्छता ॥ उद्धृतासि नमस्तुभ्यं पाप्मानं मे प्रणाशय ॥ २७ ॥ निर्वर्तितात्मनियमो देवमर्चेत्समाहितः ॥ अर्चायां स्थंडिले सूर्ये जले वह्नौ गुरावपि ॥ २८ ॥ नमस्तुभ्यं भगवते पुरुषाय महीयसे ॥ सर्वभूतनिवासाय वासुदेवाय साक्षिणे ॥ २९ ॥ नमोऽव्यक्ताय सूक्ष्माय प्रधानपुरुषाय च ॥ चतुर्विंशद्गुणज्ञाय गुणसंख्यानहेतवे ॥ ३० ॥ नमो द्विशीर्ष्णे त्रिपदे चतुःश्रृंगाय तंतवे ॥ सप्तहस्ताय यज्ञाय त्रयीविद्यात्मने नमः ॥ ३१ ॥ नमः शिवाय रुद्राय:नमः शक्तिधराय च ॥ सर्वविद्याधिपतये भूतानां पतये नमः ॥ ३२ ॥ नमो हिरण्यगर्भाय प्राणाय जगदात्मने ॥ योगैश्वर्यशरीराय नमस्ते योगहेतवे ॥ ३३ ॥ नमस्ते आदिदेवाय साक्षिभूताय ते नमः ॥ नारायणाय ऋषये नराय हरये नमः ॥ ३४ ॥ नमो मरकतश्यामवपुषेधिगतश्रिये ॥ केशवाय नमस्तुभ्यं नमस्ते पीतवाससे ॥ ३५ ॥**

नमस्कार है ॥ ३० ॥ वह विष्णुभगवान् यज्ञके फलका विस्तार करनेवाले हैं और यज्ञरूपी हैं उनके दो शिर ( प्रायणीय और उदयनीय ) हैं तीन चरण ( सवनत्रय ) हैं चार शृंग ( चारों वेद ) हैं, सात हस्त ( सात छंद ) हैं त्रयी विद्या आत्मा है उनको हम नमस्कार करते हैं ॥ ३१ ॥ शिव और रुद्ररूपी उन भगवान्को नमस्कार है, वह शक्तिधर हैं, सर्वविद्याओंके पति हैं. और प्राणियोंके अधिपति हैं उनको नमस्कार है ॥ ३२ ॥ उन हिरण्यगर्भको नमस्कार है, वह जगतके आत्मा योगेश्वर हैं जिनका शरीरही योगके कारण है उनको नमस्कार है ॥ ३३ ॥ हे भगवन् ! आप आदिदेव हैं, सबके साक्षीरूप हैं, तथा नारायण नर और हरि हैं सो आपको नमस्कार है ॥ ३४ ॥ हे भगवन् ! आप केशव हैं, आपका शरीर

मरकत मणिके समान श्यामवर्णहै, आप पीताम्बर धारण किये हुये हैं आप श्रीको प्राप्त हुए हैं सो आपको नमस्कारहै ॥ ३५ ॥ हे वरेण्य ! हे वरदश्रेष्ठ !! आप पुरुषोंको सब वर देते हैं, इस कारण वीरलोग कल्याणके लिये आपकी चरण रजको पूजते हैं ॥ ३६ ॥ अहो ! देवता लोग और लक्ष्मीजी जिनके चरणकमलके सौरभकी चाहना करते हैं, वह भगवान् हमारे ऊपर प्रसन्नहों ॥ ३७ ॥ इन मंत्रोंसे आवाहन कर सन्मान करै, इन्द्रियोंके ईश्वर भगवान्को श्रद्धायुक्त हो पाद्य व आचमनादिकसे गंध मालादिकसे पूजकर स्नान करावे और "ॐ नमो भगवते वासुदेवाय" इस बारह अक्षरके मंत्रसे विद्याद्वारा पूजन करै ॥ ३८ ॥ गंध, पुष्प आदिसे पूजनकर भगवान्को दूधसे स्नान करावे फिर वस्त्र, यज्ञोपवीत,

त्वं सर्ववरदः पुंसां वरेण्य वरदर्षभ ॥ अतस्ते श्रेयसे धीराः पादरेणुमुपासते ॥ ३६ ॥ अन्ववर्तत यं देवाः श्रीश्च तत्पादपद्मयोः ॥ स्पृहयंत इवामोदं भगवन् मे प्रसीदताम् ॥ ३७ ॥ एतैर्मंत्रैर्हृषीकेशमावाहनपुरस्कृतम् ॥ अर्चयेच्छ्रद्धया युक्तः पाद्योपस्पर्शनादिभिः ॥ ३८ ॥ अर्चित्वा गंधमाल्याद्यैः पयसा स्नपयेद्विभुम् ॥ वस्त्रोपवीताभरणपाद्योपस्पर्शनैस्ततः ॥ गंधधूपादिभिश्चार्चेद् द्वादशाक्षरविद्यया ॥ ३९ ॥ शृतं पयसि नैवेद्यं शाल्यन्नं विभवे सति ॥ ससर्पिः सगुडं दत्त्वा जुहुयान्मूलविद्यया ॥ ४० ॥ निवेदितं तद्भक्ताय दद्याद्भुंजीत वा स्वयम् ॥ दत्त्वाचमनमर्चित्वा तांबूलं च निवेदयेत् ॥ ४१ ॥ जपेदष्टोत्तरशतं स्तुवीत स्तुतिभिः प्रभुम् ॥ कृत्वा प्रदक्षिणं भूमौ प्रणमेद्दंडवन्मुदा ॥ ४२ ॥

आभूषण, पाद्य, आचमन, गंध, धूप, नैवेद्यादि उपचारोंसे द्वादशाक्षर मंत्रको पढ पढ़कर हितचित्तसे पूजन करै ॥ ३९ ॥ हे सति ! जो आपसे बसाय तो दूधमें खीर बनाय उसका श्रीनारायणके भोग लगावै फिर घृत और गुड़के सहित उस खीरको निवेदन करके मूल विद्या अर्थात् बारह अक्षरके मंत्रसे होम करै ॥४०॥ फिर निवेदन किये हुएको भगवद्भक्तोंको भोजन करावै अथवा स्वयं भोजन करले । हे भद्रे ! पूजा करनेके पीछे आचमन कराय फिर ताम्बूल निवेदन करै ॥ ४१ ॥ फिर एकशत आठ ( १०८ ) वार द्वादशाक्षर मंत्र जप करके पहले कहे व और दूसरे मंत्रोंसे भगवान्की स्तुति करै. उसके पीछे परिक्रमा करके भूमिपर गिर साष्टांग दण्डवत् प्रणाम करै और निर्माल्य ग्रहण करके फिर

देवताको विसर्जन करै ॥ ४२ ॥ फिर खीरसे ब्राह्मणोंको भोजन करावै कि, जिनकी गिनती दोसे कम न हो ॥ ४३ ॥ फिर ब्राह्मणोंकी आज्ञाले बंधु बांधवों सहित अपने आपभी भोजन करै, फिर रात्रिमें ब्रह्मचारी रहकर प्रभातको प्रथमदिन ॥ ४४ ॥ प्रातःकाल स्नान कर पवित्र होजाय; फिर गायके दूधसे भगवान्‌को स्नान करावे और पूजा करे, जबतक व्रत समाप्त न हो तबतक ऐसेही करना चाहिये ॥ ४५ ॥ हे देवि ! केवल दूधही पान करके विष्णु भगवान्‌का पूजन करनेसे आदर पाता हुआ इस प्रकारसे व्रत करै और पहलेहीकी समान अग्निमें होम करै और ब्राह्मण भोजन करावै ॥ ४६ ॥ इसप्रकार बारह दिनका पयोव्रत करै अर्थात् पड़वा तिथिसे शुक्ला त्रयोदशीतक होम,पूजन और ब्राह्मण भोजनादिसे भगवान्

कृत्वा शिरसि तच्छेषं देवमुद्वासयेत्ततः ॥ द्व्यवरान्भोजयेद्विप्रान्पायसेन यथोचितम् ॥ ४३ ॥ भुंजीत तैरनुज्ञातः शेषं सेष्टः सभाजितैः ॥ ब्रह्मचार्यथ तद्रात्र्यां श्वोभूते प्रथमेऽहनि ॥ ४४ ॥ स्नातः शुचिर्यथोक्तेन विधिना सुसमाहितः ॥ पयसा स्नापयित्वार्चेद्यावद्व्रतसमापनम् ॥ ४५ ॥ पयोभक्षो व्रतमिदं चरेद्विष्णवर्चनादृतः ॥ पूर्ववज्जुहुयादग्निं ब्राह्मणांश्चापि भोजयेत् ॥ ४६ ॥ एवं त्वहरहः कुर्याद्द्वादशाहं पयोव्रतः ॥ हरेराराधनं होममर्हणं द्विजतर्पणम् ॥ ४७ ॥ प्रतिपद्दिनमारभ्य यावच्छुक्लत्रयोदशी ॥ ब्रह्मचर्यमधः स्वप्नं स्नानं त्रिषवणं चरेत् ॥ ४८ ॥ वर्जयेदसदालापं भोगानुच्चावचांस्तथा ॥ अहिंस्रः सर्वभूतानां वासुदेवपरायणः ॥ ४९ ॥ त्रयोदश्यामथो विष्णोः स्नपनं पंचकैर्विभोः ॥ कारयेच्छास्त्रदृष्टेन विधिना विधिकोविदैः ॥ ५० ॥ पूजां च महतीं कुर्याद्वित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ चरुं निरूप्य पयसि शिपिविष्टाय विष्णवे ॥ ५१ ॥

वासुदेवकी आराधना करै ॥ ४७ ॥ इन बारह दिन तक ब्रह्मचर्यका पालन करना, पृथ्वीमें शयन करना और तीनों संध्याओंमें स्नान करना आवश्यक है॥ ४८ ॥ असाधु लोगोंसे संभाषण न करै, सर्व प्राणियोंमें हिंसा हिर्ष न करै, सबको वासुदेवपरायण देखे, त्रयोदशीके दिनपंचामृतसे विष्णु भगवान्‌को विधिके जाननेवाले ब्राह्मणोंकी बताई विधिसे शास्त्रानुसार स्नान करावै॥४९॥ इसके अनन्तर त्रयोदशीमें विधिके जाननेवाले विद्वानोंसे शास्त्रदृष्ट विधि करके विष्णुभगवान्‌का पंचामृतसे स्नान करावै ॥ ५० ॥ और धनादिकी कांक्षा छोड़कर बडीभारी पूजा करै, फिर दूधसे चरु तैयार

कर भगवान् विष्णुको निवेदन करै ॥५१॥ और अच्छी प्रकार पवित्र व सावधानहो पिछले कहे हुए मंत्रोंसे पूजा करे, जिससे परमपुरुष प्रसन्न होजायँ वैसी गुणयुक्त नैवेद्यका भोग लगावे ॥ ५२ ॥ फिर वस्त्र,भूषण और गोदान करके ज्ञान संपन्न आचार्य और पुरोहित लोगोंको संतुष्ट करे । हे सति ! इन सबके प्रसन्न करनेसे भगवान्की आराधना अपने आप होजाती है ॥ ५३ ॥ इन सब पुरुषोंको व और जो ब्राह्मण वहाँपर उस समय आजाँय, उन सबको अपनी सामर्थ्यके अनुसार उत्तम भोजन भक्षण करावे,फिर ऋत्विक् और गुरुको यथायोग्य देकर और जो पुरुष आगये हों उनको अन्ना दि देकर तृप्त करै ॥५४॥५५॥ दीन, अंधे,कृपण;इन लोगोंको भोजन करानेसे भगवान् हरिका प्रसन्न होना जानकर इनको भोजन करावै और फिर

शृतेन तेन पुरुषं यजेत सुसमाहितः ॥ नैवेद्यं चातिगुणवद्दद्यात्पुरुषतुष्टिदम् ॥ ५२ ॥ आचार्यं ज्ञानसंपन्नं वस्त्रा भरणधेनुभिः ॥ तोषयेदृत्विजश्चैव तद्विद्ध्याराधनं हरेः ॥ ५३ ॥ भोजयेत्तान्गुणवता सदन्नेन शुचिस्मिते ॥ अन्यांश्च ब्राह्मणाञ्छक्त्या ये च तत्र समागताः ॥ ५४ ॥ दक्षिणां गुरवे दद्यादृत्विग्भ्यश्च यथाऽर्हतः ॥ अन्नाद्येनाऽऽश्वपाकांश्च प्रीणयेत्समुपागतान् ॥ ५५ ॥ भुक्तवत्सु च सर्वेषु दीनांधकृपणेषु च ॥ विष्णोस्तत्प्रीणनं विद्वान्भुंजीत सह बंधुभिः ॥५६ ॥ नृत्यवादित्रगीतैश्च स्तुतिभिः स्वस्तिवाचकैः ॥ कारयेत्तत्कथाभिश्च पूजां भगवतोऽन्वहम् ॥ ५७ ॥ एतत्पयोव्रतं नाम पुरुषाराधनं परम् ॥ पितामहेनाभिहितं मया ते समुपाहृतम् ॥ ५८ ॥ त्वं चानेन महाभागे सम्यक्चीर्णेन केशवम् ॥ आत्मना शुद्धभावेन नियतात्मा भजाव्ययम् ॥ ५९ ॥ अयं वै सर्वयज्ञाख्यः सर्वव्रतमिति स्मृतम् ॥ तपस्सारमिदं भद्रे दानं चेश्वरतर्पणम् ॥ ६० ॥

आप जाति भाइयों सहित भोजन करै ॥ ५६ ॥ हे भद्रे ! व्रतके समय प्रतिदिन गाना, बजाना, नाचना, स्तुतिपठन, स्वस्तिवाचन और भगवत् कथा इत्यादिसे भगवान्की पूजा करै ॥ ५७ ॥ हे महाभाग ! इसका नाम पयोव्रत है,इससेही परमपुरुषका आराधन होताहै, पितामह ब्रह्माजीने हमको यह व्रत बताया था, सो हमने प्रीतिके वशहो तुम्हारे आगे वर्णन किया ॥ ५८ ॥ श्रीकश्यपजी बोले कि, हे महाभागे ! तुम इस व्रतको भली भाँति करके इससे जितेन्द्रिय होकर भजनेके योग्य अव्यय भगवान्की आराधना करो ॥ ५९ ॥ इस व्रतका नाम सर्वज्ञ, यही सर्वव्रत,

यहां तपका सार है, यही बडाभारी दान और यही ईश्वरका तर्प्पण है ॥ ६० ॥ हे भद्रे ! जिससे भगवान् विष्णु प्रसन्न होते हैं, वही नियम, वही उत्तम संयम, वही तप, वही दान, वही व्रत और वही यज्ञ है ॥ ६१ ॥ इसलिये तुम नियमसहित और श्रद्धापूर्वक इस व्रतको करो इससे भगवान् शीघ्रही प्रसन्न होकर तुमको मनोवांछित वरदान देंगे ॥ ६२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां पयोव्रतवर्णनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥१६॥ दोहा—व्रत करनेसे अदिति पर, ह्वै प्रसन्न भगवान ॥ सो सत्रह अध्यायमें, धारो तन सुखदान ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे परीक्षित ! अपने स्वामी महर्षि कश्यपजीके इस प्रकार कहनेपर अदितिने श्रद्धापूर्वक आलस्य त्याग इस बारह दिनके व्रतको आरम्भ किया

त एव नियमाः साक्षात्त एव च यमोत्तमाः ॥ तपो दानं व्रतं यज्ञो येन तुष्यत्यधोक्षजः ॥ ६१ ॥ तस्मादेतद्व्रतं भद्रे प्रयता श्रद्धया चर ॥ भगवान्परितुष्टस्ते वरानाशु विधास्यति ॥ ६२ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० अष्टमस्कन्धेऽदित्यै पयोव्रतोपदेशो नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्ता साऽदिती राजन्स्वभर्त्रा कश्यपेन वै ॥ अन्वतिष्ठद्व्रतमिदं द्वादशाहमतंद्रिता ॥ १ ॥ चिंतयंत्येकया बुद्ध्या महापुरुषमीश्वरम् ॥ प्रगृह्येंद्रियदुष्टाश्वान्मनसा बुद्धिसारथिः ॥ २ ॥ मनश्चैकाग्रया बुद्ध्या भगवत्यखिलात्मनि ॥ वासुदेवे समाधाय चचार ह पयोव्रतम् ॥ ३ ॥ तस्मात्प्रादुरभूत्तात भगवानादिपूरुषः ॥ पीतवासाश्चतुर्बाहुः शंखचक्रगदाधरः ॥ ४ ॥ तं नेत्रगोचरं वीक्ष्य सहसोत्थाय सादरम् ॥ ननाम भुवि कायेन दंडवत्प्रीतिविह्वला ॥ ५ ॥ सोत्थाय बद्धांजलिरीडितुं स्थिता नोत्सेह आनंदजलाकुलेक्षणा ॥ बभूव तूष्णीं पुलकाकुलाकृतिस्तद्दर्शनात्युत्सवगात्रवेपथुः ॥ ६ ॥

॥१॥ वह अपनी बुद्धिको सारथि बनाय इन्द्रियरूप दुष्ट घोडोंको वशमें कर एकाग्रचित्तसे परमपुरुष ईश्वर चिन्तामें मग्न हुई ॥ २ ॥ और एकाग्र बुद्धिसे अखिलात्मा वासुदेव भगवान्में मन लगाय बराबर पयोव्रतको करनेलगी ॥ ३ ॥ हे राजन् ! व्रतके करनेसे भगवान् आदिपुरुष शीघ्रही पीताम्बर धारण किये हुये हाथमें शंख, चक्र, गदा, पद्म धारण किये अदितिके सामने आनकर प्रगट हुये ॥ ४ ॥ उनको निहारतेही अदिति आदरपूर्वक शीघ्रतासे उठी और प्रीतिसे विह्वल हो पृथ्वीमें गिरकर दण्डकीसी नाईं प्रणाम करती हुई ॥ ५ ॥ हे राजन् ! फिर प्रीतिसे विह्वल होनेके कारण अदिति हाथ जोड़ हुये उठी और केवल स्तुति करनेहीको असमर्थ न हुई बरन् उनके मुखसे बाततक न निकली,

उनके दोनों नेत्रोंमें आनन्दके आंसू भरआये, शरीर पुलकायमान होगया और उत्सवरूपी भगवान्का दर्शन पाय सब शरीर कम्पायमान होने लगा ॥ ६ ॥ हे कुरुश्रेष्ठ ! उन यज्ञपति, जगत्पति, रमापतिको देखकर कश्यपजीकी स्त्री अदिति नेत्रोंसे मानो पान करती बहुत देरके पीछे प्रीतिके भरे गद्गद वचनोंसे श्रीभगवान्की स्तुति करने लगी ॥ ७ ॥ अदितिने कहा कि, हे यज्ञेश ! हे यज्ञ पुरुष ! हे अद्भुत ! हे तीर्थपाद ! हे तीर्थ कीर्ति ! आपका नाम श्रवण होतेही मंगलकारी है. आपका उदय शरणमें आये भक्तलोगोंके पापोंका नाश करनेवाला है. हे आद्य ! हे भगवन् ! आप हमारा कल्याण करनेमें मन लगावें । हे प्रभो आप दीनानाथ हैं ॥ ८ ॥ हे भगवन् ! यद्यपि आप विश्वस्वरूप हैं और विश्वके सृष्टि

प्रीत्या शनैर्गद्गदया गिरा हरिं तुष्टाव सा देव्यदितिः कुरूद्वह ॥ उद्वीक्षती सा पिबतीव चक्षुषा रमापतिं यज्ञपतिं जगत्प
तिम् ॥ ७ ॥ अदितिरुवाच ॥ यज्ञेश यज्ञपुरुषाच्युत तीर्थपाद तीर्थश्रवः श्रवणमंगलनामधेय ॥ आपन्नलोकवृजिनो
पशमोदयाद्य शं नः कृधीश भगवन्नसि दीननाथः ॥८॥ विश्वाय विश्वभवनस्थितिसंयमाय स्वैरं गृहीतपुरुशक्तिगुणाय
भूम्ने ॥ स्वस्थाय शश्वदुपबृंहितपूर्णबोधव्यापादितात्मतमसे हरये नमस्ते ॥ ९ ॥ आयुः परं वपुरभीष्टमतुल्यलक्ष्मीर्द्यो
भूरसाः सकलयोगगुणास्त्रिवर्गः ॥ ज्ञानं च केवलमनंत भवंति तुष्टात्त्वत्तो नृणां किमु सपत्नजयादिराशीः ॥ १० ॥
श्रीशुक उवाच ॥ अदित्यैवं स्तुतो राजन्भगवान्पुष्करेक्षणः ॥ क्षेत्रज्ञः सर्वभूतानामिति होवाच भारत ॥ ११ ॥
श्रीभगवानुवाच ॥ देवमातर्भवत्या मे विज्ञातं चिरकांक्षितम् ॥ यत्सपत्नैर्हृतश्रीणां च्यावितानां स्वधामतः ॥ १२ ॥

स्थिति और प्रलयके कारण हैं, इच्छानुसार मायाके गुणको ग्रहण करते हैं, तथापि आप स्वस्थ हैं, अर्थात् आपका स्वरूप अप्रच्युत है, नित्य बढता हुआ जो पूर्णबोध है तिससे आपने परमात्मामें मायारूप तम नित्य निरस्त कियाहै, सो मैं आपको नमस्कार करती हूं ॥ ९ ॥ तुम्हारे प्रसन्न होनेसे मनुष्योंको ब्रह्माकीसी आयु, सुन्दर रूप, अतुल लक्ष्मी, स्वर्ग, पृथ्वी, सर्वयोगके गुण, धर्म, अर्थ, काम, ज्ञान, यह सब प्राप्त होजाते हैं. फिर वैरियोंपर विजय पानेका आशीर्वाद जो आपसे मिलेगा, इसमें कुछ बडी बात थोडीही है ॥ १० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हेराजन् ! जब अदितिने इस प्रकारसे स्तुति की तब सब प्राणियोंके अंतर्यामी कमललोचन भगवान् उनसे यह वचन कहने लगे ॥ ११ ॥ श्रीभगवान् बोले कि,

हे देवजननि ! तुम्हारी सौतके पुत्रोंने जो तुम्हारे पुत्रोंकी सम्पत्ति हरण करली है और स्थानभी छीन लिया है, उन अपने पुत्रोंके लिये अनेक दिनसे तुम जो चिन्ता करती हो, वह हम जानते हैं ॥१२ ॥ तुम्हारी वासना यह है कि दुर्मद दानव लोगोंको समरमें पराजित कर तुम्हारे पुत्रगण विजयको प्राप्त होवें और तुम उनके सहित एक जगह रहो ॥ १३ ॥ और इन्द्रादि तुम्हारे पुत्रगण विद्वेषियोंको जब संग्राममें मारडालें तब उन शत्रुओंकी स्त्रियें जो दुःखसे रोदन करैं उन्हें तुम देखो ॥ १४ ॥ और तुम्हारा अभिलाष यहभी है कि, तुम्हारे पुत्रगण अपनी जय लक्ष्मीको पाकर भली भाँति वृद्धिको प्राप्त होवें और पहलेकी समान स्वर्गमें विहार करैं कि, जिनको देखकर तुम प्रसन्न हो ओ ॥ १५ ॥ परन्तु हे देवि ! हमको जान पडता है कि, असुर यूथप लोगोंके ऊपर सहसा आक्रमण नहीं किया जासकेगा, क्योंकि सामर्थ्यवान् ब्राह्मणलोग

तान्विनिर्जित्य समरे दुर्मदानसुरर्षभान् ॥ प्रतिलब्धजयश्रीभिः पुत्रैरिच्छस्युपासितुम् ॥ १३ ॥ इंद्रज्येष्ठैः स्वतनयैर्हतानां युधि विद्विषाम् ॥ स्त्रियो रुदंतीरासाद्य द्रष्टुमिच्छसि दुःखिताः ॥ १४ ॥ आत्मजान्सुसमृद्धांस्त्वं प्रत्याहृतयशश्श्रियः ॥ नाकपृष्ठमधिष्ठाय क्रीडतो द्रष्टुमिच्छसि ॥ १५ ॥ प्रायोऽधुना तेऽसुरयूथनाथा अपारणीया इति देवि मे मतिः ॥ यत्तेऽनुकूलेश्वरविप्रगुप्ता न विक्रमस्तत्र सुखं ददाति ॥ १६ ॥ अथाप्युपायो मम देवि चिंत्यः संतोषितस्य व्रतचर्यया ते ॥ ममार्चनं नार्हति गंतुमन्यथा श्रद्धानुरूपं फलहेतुकत्वात् ॥ १७ ॥ त्वयार्चितश्चाहमपत्यगुप्तये पयोव्रतेनानुगुणं समीडितः ॥ स्वांशेन पुत्रत्वमुपेत्य ते सुतान्गोप्ताऽस्मि मारीचतपस्यधिष्ठितः ॥ १८ ॥ उपधाव पतिं भद्रे प्रजापतिमकल्मषम् ॥ मां च भावयती पत्यावेवंरूपमवस्थितम् ॥ १९ ॥

अनुकूल होकर उनकी रक्षा करते हैं, फिर जहाँपर ऐसी बात है वहाँपर विक्रम प्रकाश करनेसे सुख नहीं मिलेगा ॥ १६ ॥ किन्तु देवि ! तुमने पयोव्रत करके हमको बहुत संतोपित किया है, सो अब हम अवश्य इस विषयका उपाय करेंगे हमारी पूजा करनेसे निश्चय इच्छानुसार फल मिलता है, हमारी पूजाका विफल होना उचित नहीं है ॥ १७ ॥ हे देवि ! तुमने सन्तानकी रक्षा करनेके लिये जो पूजा की और पयोव्रत करके हमारी स्तुति की इससे हम परम प्रसन्न हुये हैं मैं स्वयं अपने अंशसे तुम्हारा पुत्र होकर कश्यपजीके तपमें स्थित हो तुम्हारे पुत्रोंका पालन करूंगा ॥ १८ ॥ इसलिये तुम इस समय अपने पापरहित पति प्रजापति कश्यपजीके समीप जा उनकी सेवा करो और हमकोभी इसी

प्रकारसे अपने पतिमें अवस्थित हुआ चिन्ता करना ॥ १९ ॥ हे देवि ! यह बात किसी औरके निकट किसी प्रकारसेभी प्रकाश मत करना, क्योंकि देवता लोगोंका रहस्य भली भाँति छिपाये रहनेहीसे सिद्ध होता है ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! अदितिसे यह सब वचन कहकर भगवान् वासुदेव उसी स्थानमें अंतर्धान होगये, उसके पीछे अदिति अपने गर्भमें दुर्लभ भगवान्का वास होना सुन, मनमें कृतार्थ होगई और परमभक्तिके साथ पतिके निकट गई ॥ २१ ॥ महर्षि कश्यपजीकी अव्यर्थ दृष्टि थी, उन्होंनेभी योगकी समाधिमें देख लिया कि भगवान्

**नैतत्परस्मा आख्येयं पृष्टयाऽपि कथंचन ॥ सर्वं संपद्यते देवि देवगुह्यं सुसंवृतम् ॥ २० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एतावदुक्त्वा भगवांस्तत्रैवांतरधीयत ॥ अदितिर्दुर्लभं लब्ध्वा हरेर्जन्मात्मनि प्रभोः ॥ २१॥ उपाधावत् पतिं भक्त्या परया कृतकृत्यवत् ॥ स वै समाधियोगेन कश्यपस्तदबुद्ध्यत ॥ २२ ॥ प्रविष्टमात्मनि हरेरंशं ह्यवितथेक्षणः ॥ सोदित्यां वीर्यमाधत्त तपसा चिरसंभृतम् ॥ समाहितमना राजन् दारुण्यग्निं यथानिलः ॥ २३ ॥ अदितेर्धिष्ठितं गर्भे भगवंतं सनातनम् ॥ हिरण्यगर्भो विज्ञाय समीडे गुह्यनामभिः ॥ २४ ॥**

हरिका अंश हममें प्रविष्ट है ॥ २२ ॥ सावधान मनवाले वह मुनि यद्यपि सब पुत्रोंको समान देखते थे, तोभी जैसे सब कहीं रहनेवाला वायु काष्ठकी रगडसे वनकी जलानेवाली अग्निको उत्पन्न करता है वैसेही अदितिजीके गर्भमें दैत्योंको क्षय करनेवाला, बहुत कालसे संचय किया हुआ वीर्य धारण किया ❋ ॥ २३ ॥ हे राजन् ! भगवान् सनातन विष्णुको अदितिके गर्भमें विराजमान हुआ जानतेही हिरण्यगर्भ ब्रह्माजी गुह्यनामसे

---

❋ शंका–भगवान्के जन्म होनेके लिये कश्यपजीने अदितिके शरीरमें वीर्य्य स्थापन किया, यह बडी भारी शंका है कि विना वीर्य्य स्थापन किये क्या भगवान्का जन्म नहीं होगा ? क्योंकि वीर्य्यका जन्म तो चौरासी लक्ष योनिका होता है ? और भगवान् तो सर्वव्यापी हैं, उनके जन्म होनेके लिये वीर्य्य स्थापनका क्या काम था ?

उत्तर–भगवान् अनेक प्रकारका दुःख सहकर अपनी बनाई मर्यादाकी रक्षा करते हैं यह बात शास्त्रमें और लोकमें सबको प्रगट है, कि विना वीर्य्य संसारकी उत्पत्ति किसी प्रकार नहीं होसक्ती. इसलिये वीर्य्यकी मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये वीर्य्यसे आप प्रगट होते हैं, जो वीर्यकी मर्यादा तथा अपनी बनाई लोककी मर्यादा तथा अपनी बनाई और भी मर्यादा न रक्खें तो परमेश्वर सब वस्तुमें विराजमान हैं फिर जन्म लेनेकी अवश्यकता थी परमेश्वरको सब बातका अधिकार है वैकुण्ठमें बैठे बैठे जो चाहें सो करें इसलिये कश्यपजीने अदितिमें वीर्य्य स्थापन किया.

उनकी स्तुति करने लगे ॥ २४ ॥ ब्रह्माजीने कहा कि, हे उरुगाय भगवन् ! आपकी जय हो ! हे उरुक्रम ! आपको नमस्कार है । प्रभो ! आप ब्रह्मण्यदेव हैं आपको नमस्कार है । हे त्रियुग ! आपको वारम्वार नमस्कार है नमस्कार है ॥ २५ ॥ हे भगवन् ! पूर्व जन्ममें इन अदितिका नाम पृश्नि था, आप उनके गर्भमेंभी अर्भक होकर जन्मे थे, सो आपको नमस्कार है । हे प्रभो ! आप विधाता हैं, सब देवताओंमें प्रकाशमान हैं, सो आपको नमस्कार है । हे भगवन् ! स्वर्ग, मृत्यु, पाताल, यह तीनों लोक आपकी नाभिमें वर्तमान हैं और आप त्रिलोकीके ऊपर स्थित हैं, सब जीवोंमें अन्तर्यामीरूपसे प्रविशे हुए हैं. सो हे सर्वव्यापिन् ! मैं आपको नमस्कार करताहूं ॥ २६ ॥ हे ईश ! आप इस भुवनके आदि अन्त और

ब्रह्मोवाच ॥ जयोरुगाय भगवन्नुरुक्रम नमोऽस्तु ते ॥ नमो ब्रह्मण्यदेवाय त्रिगुणाय नमो नमः ॥ २५ ॥ नमस्ते पृश्निगर्भाय वेदगर्भाय वेधसे ॥ त्रिनाभाय त्रिपृष्ठाय शिपिविष्टाय विष्णवे ॥ २६ ॥ त्वमादिरंतो भुवनस्य मध्यमनंतशक्तिं पुरुषं यमाहुः ॥ कालो भवानाक्षिपतीश विश्वं स्रोतो यथांतः पतितं गभीरम् ॥ २७ ॥ त्वं वै प्रजानां स्थिरजंगमानां प्रजापतीनामसि संभविष्णुः ॥ दिवौकसां देव दिवश्च्युतानां परायणं नौरिव मज्जतोऽप्सु ॥ २८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धेऽदितिगर्भे भगवदंशप्रवेशो नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

मध्यहो, आपही अनन्तशक्ति पुरुष कहे जाते हैं, जैसे गंभीर प्रवाह जलमें गिरेहुए तृणादिको आकर्षण करता है, वैसेही कालरूपी जो आप हैं सो प्रलयकालमें इस विश्वको आकर्षण किया करते हैं ॥२७॥ हे भगवन् ! आप स्थावर जंगम सब प्रजा और प्रजापति लोगोके उत्पन्न करनेवाले हैं आपके जन्मादि नहीं हैं. हे देव ! जलमें डूबते हुए मनुष्यके लिये जैसे नाव प्राण बचानेका अवलम्बन है, वैसेही आप स्वर्गसे निकाले हुए देवतालोगोंके परमआश्रय हैं,इसलिये निःसन्देह आपका यह अवतार देवतालोगोंका कार्य साधन करनेके कारण हुआ है । सो आप बहुत शीघ्र स्वर्गसे निकालेहुए देवतालोगोंको फिर स्वर्गमें स्थापित कीजिये ॥२८॥ इति श्रीभागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायां भगवदंशप्रवेशो नाम सप्तदशोऽध्यायः॥१७॥

दोहा–अष्टादश अध्यायमें, बलिके यज्ञ मँझार ॥ श्रीवामनजी जिमि गये, सो सम्वाद उदार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! जब ब्रह्माजीने इसप्रकार भगवान्‌के कार्य और वीर्यकी स्तुति की तब जन्ममृत्युहीन वह भगवान् अदितिके गर्भसे उत्पन्न हुए, उनके नेत्र कमलदलके समान बड़े बड़े थे, चार भुजाओंमें शंख, चक्र, गदा, पद्म, आयुध देदीप्यमान हो रहे थे और कमरमें पीताम्बर पडा हुआ था ॥ १ ॥ उनका शरीर श्याम और गौरवर्ण था, मकराकार कुण्डलोंकी श्री उनके वदनारविन्दको प्रकाशमान कर रही थी वक्षस्थलमें श्रीवत्स विराजमान था और वलय व अंगद (बाजू) सहित उनका किरीट और काञ्ची व मनोहर नूपुर यथास्थानमें शोभायमान होरहे थे ॥ २ ॥ और अत्यन्त सुन्दर वनमाला जो कि बहुतसे भ्रमरगणोंकी गुंजारसे शब्दायमान होरही थी, श्रीनारायण इससे विराजमान हो अपने शरीरकी कांतिसे प्रजापतिजी (कश्यपजी) के गृहके अंधकारको दूर कररहे थे;

श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं विरिंचस्तुतकर्मवीर्यः प्रादुर्बभूवामृतभूरदित्याम् ॥ चतुर्भुजः शंखगदाब्जचक्रः पिशंगवासा नलिनायतेक्षणः ॥ १ ॥ श्यामावदातो झषराजकुंडलत्विषोल्लसच्छ्रीवदनांबुजः पुमान् ॥ श्रीवत्सवक्षा वलयांगदोल्लसत्किरीटकांचीगुणचारुनूपुरः ॥ २ ॥ मधुव्रतव्रातविघुष्टया स्वया विराजितश्रीवनमालया हरिः ॥ प्रजापतेर्वेश्मतमः स्वरोचिषा विनाशयन्कंठनिविष्टकौस्तुभः ॥ ३ ॥ दिशः प्रसेदुः सलिलाशयास्तदा प्रजाः प्रहृष्टा ऋतवो गुणान्विताः ॥ द्यौरंतरिक्षं क्षितिरग्निजिह्वा गावो द्विजाः संजहृषुर्नगाश्च ॥ ४ ॥ श्रोणायां श्रवणद्वादश्यां मुहूर्तेऽभिजिति प्रभुः ॥ सर्वे नक्षत्रताराद्याश्चक्रुस्तज्जन्म दक्षिणम् ॥ ५ ॥

और उनकी गर्दनमें प्रसिद्ध कौस्तुभमणि पड़ी हुई थी ॥ ३ ॥ जैसेही श्रीभगवान् इस प्रकारसे उत्पन्न हुये कि, वैसेही सब दिशायें और जलाशयोंने निर्मल रूप धारण किया, प्रजा हर्षित हुई और समस्त ऋतु अपने अपने गुणसे ( फल पुष्पादिसे ) शोभायमान हुईं। स्वर्ग, आकाश, पृथ्वी और सब पर्वतोंपर मनोहर शोभा हुई। देव, द्विज, गायें, इन सबहीके मनमें परमहर्ष हुआ ॥ ४ ॥ हे राजन् ! भगवान् किस समयमें उत्पन्न हुये सो तुम सुनो। भादोंमहीनेकी शुक्ला द्वादशी जो कि श्रवणद्वादशीके नामसे प्रसिद्ध है, उसी तिथिको श्रवण नक्षत्रमें प्रथमांशके मध्य अभिजित् मुहूर्त्तमें श्रीभगवान्‌ने जन्म लिया, उस कालमें अश्विनी आदि सब नक्षत्र और गुरु शुक्रादिक सब ग्रहोंने अनुकूल रहकर उनका जन्म उदार

किया था, अर्थात् उनके जन्मनक्षत्रमें ग्रह नक्षत्रादि सबही शुभ पड़े थे ॥ ५ ॥ हे महाराज ! जिस द्वादशीमें भगवान् वामनजीने जन्म लिया सो प्राचीन कविलोग कहते हैं कि, उस द्वादशीके दिवाभागमेंही श्रीनारायणका जन्म हुआ था, उस समय सूर्यभगवान् मध्याह्नमें स्थित थे, अर्थात् भली भाँति दुपहर होगया था, इस द्वादशीका नाम विजया है ॥ ६ ॥ जिस समय श्रीभगवान्‌ने जन्म लिया, उस समय शंख, नगाड़े, भेरी, ढोल आनक, तुरही व और अनेक बाजोंका बड़ा भारी शब्द होनेलगा ॥ ७ ॥ अप्सरायें प्रसन्न होकर नाचने लगीं और गन्धर्वलोग गाना आरंभ करने लगे, मुनि लोगोंने स्तुति करनी आरंभ की, फिर देववृन्द, मुनिवर्ग, पितृगण, सब अग्नियें ॥ ८ ॥ सिद्ध, विद्याधर, किंपुरुष, किन्नर, चारण, यक्ष, राक्षस, सुपर्ण, देवतालोगोंके सेवक व आदित्यगण नाच नाच कर गुण गानेलगे ॥ ९ ॥ और प्रशंसा कर कर फूल वर्षाय वर्षाय कश्यपजीके आश्रमको छाय

द्वादश्यां सविता तिष्ठन्मध्यंदिनगतो नृप ॥ विजया नाम सा प्रोक्ता यस्यां जन्म विदुर्हरेः ॥ ६ ॥ शंखदुंदुभयो नेदुर्मृदंगपणवानकाः ॥ चित्रवादित्रतूर्याणां निर्घोषस्तुमुलोऽभवत् ॥ ७ ॥ प्रीताश्चाप्सरसोऽनृत्यन्गंधर्वप्रवरा जगुः ॥ तुष्टुवुर्मुनयो देवा मनवः पितरोऽग्नयः ॥ ८ ॥ सिद्धविद्याधरगणाः सकिंपुरुषकिन्नराः ॥ चारणा यक्षरक्षांसि सुपर्णा भुजगोत्तमाः ॥ ९ ॥ गायंतोऽतिप्रशंसंतो नृत्यंतो विबुधानुगाः ॥ अदित्या आश्रमपदं कुसुमैः समवाकिरन् ॥ १० ॥ दृष्ट्वाऽदितिस्तं निजगर्भसंभवं परं पुमांसं मुदमाप विस्मिता ॥ गृहीतदेहं निजयोगमायया प्रजापतिश्चाह जयेति विस्मितः ॥ ११ ॥ यत्तद्वपुर्भाति विभूषणायुधैरव्यक्तचिद्व्यक्तमधारयद्धरिः ॥ बभूव तेनैव स वामनो बटुः संपश्यतोर्दिव्यगतिर्यथा नटः ॥ १२ ॥ तं बटुं वामनं दृष्ट्वा मोदमाना महर्षयः ॥ कर्माणि कारयामासुः पुरस्कृत्य प्रजापतिम् ॥ १३ ॥

लिया ॥ १० ॥ हे राजन् ! अपने गर्भसे उन परमपुरुषको उत्पन्न हुआ देखकर अदितिको विस्मय और हर्ष एक साथ हुआ । प्रजापति कश्यपजी योगमायासे अवतार लिये हुये उन श्रीभगवान् हरिको देखकर विस्मययुक्त हो यही वचन बोले कि, हे भगवन् ! तुम्हारी जय हो ॥ ११ ॥ हे राजन् ! भगवान् हरिने जो यह अवतार मनुष्यका धारण किया कि; जिससे चित्त अव्यक्त था. अपनी द्युति, भूषण व आयुध सहित उस शरीरमें नटकी नाईं दर्शनकारी माता पिताके सामनेही वामन बटुकरूप होगये, उनकी गति दिव्य थी, ऐसा होना कुछ विचित्र नहीं है ॥ १२ ॥ इन वामनजीका दर्शन करके महर्षि लोग आनंदप्रकाश करते करते कश्यपजीके स्थानपर गये ॥ और उनको आगेकर नारायणका जातकर्म संस्कार

कराने लगे ॥ १३ ॥ तिसके उपरान्त जब इन वामनजीका यज्ञोपवीत हुआ, तब सूर्यनारायणने स्वयं इनको गायत्री सिखाई, बृहस्पतिजीने यज्ञसूत्र (जनेऊ) दिया और कश्यपजीने मेखला पहराई ॥ १४ ॥ भूमिने मृगचर्म दिया, सब वनोंके पति चन्द्रमाने दण्ड दिया, माताने कौपीन दी और उन जगत्पतिको स्वर्गने छत्र दान किया ॥ १५ ॥ अधिक करके वेदगर्भ ब्रह्माजीने कमण्डलु, सप्तर्षियोंने कुशा और सरस्वतीने अक्षमाला लेकर उन अविनाशीको उपहार दी ॥ १६ ॥ हे राजन् ! जब वामनजीका जनेऊ होगया, तब वेदोंने उनको भिक्षापात्र दिया और साक्षात् सती अम्बिकाजीने उनको भिक्षा दी ॥ १७ ॥ यह सर्वश्रेष्ठ ब्रह्मचारी वामनजी इस प्रकार आदर सत्कार पा अपने तेजसे ब्रह्मर्षियोंकी सभाकोभी अतिक्रमण

तस्योपनीयमानस्य सावित्रीं सविताऽब्रवीत् ॥ बृहस्पतिर्ब्रह्मसूत्रं मेखलां कश्यपोऽददात् ॥ १४ ॥ ददौ कृष्णाजिनं भूमिर्दंडं सोमो वनस्पतिः ॥ कौपीनाच्छादनं माता द्यौश्छत्रं जगतः पतेः ॥ १५ ॥ कमंडलुं वेदगर्भः कुशान्सप्तर्षयो ददुः ॥ अक्षमालां महाराज सरस्वत्यव्ययात्मनः ॥ १६ ॥ तस्मा इत्युपनीताय यक्षराट् पात्रिकामदात् ॥ भिक्षां भगवती साक्षादुमाऽदादंबिका सती ॥१७॥ स ब्रह्मवर्चसेनैवं सभां संभावितो बटुः ॥ ब्रह्मर्षिगणसंजुष्टामत्यरोचत मारिषः ॥ १८ ॥ समिद्धमाहितं वह्निं कृत्वा परिसमूहनम् ॥ परिस्तीर्य समभ्यर्च्य समिद्भिरजुहोद्द्विजः ॥ १९ ॥ श्रुत्वाऽश्वमेधैर्यजमानमूर्जितं बलिं भृगूणामुपकल्पितैस्ततः ॥ जगाम तत्राखिलसारसंभृतो भारेण गां सन्नमयन्पदेपदे ॥ २० ॥ तं नर्मदायास्तट उत्तरे बलेर्य ऋत्विजस्ते भृगुकच्छसंज्ञके ॥ प्रवर्तयंतो भृगवः क्रतूत्तमं व्यचक्षतारादुदितं यथा रविम् ॥ २१ ॥

करके शोभायमान होने लगे ॥ १८ ॥ अग्निके परिसमूहके द्वारा कुशोंको बराबर कर समाधान करके होम करने लगे ॥ १९ ॥ तिसके उपरान्त वामनजीने सुना कि, भृगुवंशियोंके प्रवर्तन किये हुये अनेक अश्वमेध यज्ञोंसे राजा बलि यज्ञ कर रहा है, इसलिये अखिल बलसे पूर्ण हो अपने भारसे पग पगपर पृथ्वी मण्डलको कम्पायमान करते हुये वामनजीने राजा बलिके यज्ञस्थानमें गमन किया ॥ २० ॥ हे राजन् ! नर्मदाके उत्तर किनारेपर भृगुकच्छ नामक क्षेत्रमें बलिके श्रेष्ठ ऋत्विजोंने जो इन यज्ञोंको करा रहे थे, उन्होंने अपने उदय हुये सूर्यनारायणकी समान इन

वामनजीको देखा ॥ २१ ॥ श्रीवामनजीके तेजसे सब ऋत्विक् सभासद्गण और यजमान असुरश्रेष्ठ राजाबलि यह सब तेज रहित होगये और यह कहकर परस्पर तर्क वितर्क करनेलगे कि, "क्या यज्ञ देखनेकी इच्छासे सूर्य भगवान् आरहे हैं ? वा अग्नि हैं वा सनकादि ऋषियोंका आगमन हुआ" ? ॥ २२ ॥ शिष्योंके सहित भृगुगण करके इसप्रकार विविध भाँतिसे वितर्कित हो भगवान् वामनजी दण्डवाला छत्र, जलसे भरा कमण्डलु लिये हुए राजा बलिके अश्वमेध मण्डपमें आये ॥ २३ ॥ मूंजकी मेखला पहिरे मृगके चर्मकी उत्तरीय जो जनेऊकी समान बाँये कन्धेपर पड़ी थी, ऐसे जटिल विप्र मायारूपी वामन उन हरिको ॥ २४ ॥ यज्ञशालमें प्रवेश करता हुआ देखतेही उनके तेजसे व्याकुल हो

ते ऋत्विजो यजमानः सदस्या हततिषो वामनतेजसा नृप ॥ सूर्यः किलाऽऽयात्युत वा विभावसुः सनत्कुमारोऽथ दिदृक्षया क्रतोः ॥ २२ ॥ इत्थं सशिष्येषु भृगुष्वनेकधा वितर्क्यमाणो भगवान्स वामनः ॥ सदंडछत्रं सजलं कमंडलुं विवेश बिभ्रद्धयमेधवाटम् ॥२३॥ मौंज्या मेखलया वीतमुपवीताजिनोत्तरम् ॥ जटिलं वामनं विप्रं मायामाणवकं हरिम् ॥ २४ ॥ प्रविष्टं वीक्ष्य भृगवः सशिष्यास्ते सहाग्निभिः ॥ प्रत्यगृह्णन्समुत्थाय संक्षिप्तास्तस्य तेजसा ॥ २५ ॥ यजमानः प्रमुदितो दर्शनीयं मनोरमम् ॥ रूपानुरूपावयवं तस्मा आसनमाहरत् ॥ २६ ॥ स्वागतेनाभिनंद्याथ पादौ भगवतो बलिः ॥ अवनिज्यार्चयामास मुक्तसंगं मनोरमम् ॥ २७ ॥ तत्पादशौचं जनकल्मषापहं स धर्मविद् मूर्ध्न्यदधात्सुमंगलम् ॥ यद्देवदेवो गिरिशश्चंद्रमौलिर्दधार मूर्ध्ना परया च भक्त्या ॥ २८ ॥

शिष्योंके सहित भृगुलोग उठ खड़ेहुए और उनका आदर सन्मान करने लगे ॥ २५ ॥ दर्शन करने योग्य मनोहर रूपवाले अनुकूल अंगयुक्त श्रीवामनजी महाराजको देख कर प्रसन्न हो राजा बलिने अपने हाथसे आसन दिया ॥२६॥ और कहा कि "भले आये महाराज विराजिये" यह कह कोमल अमल चरणकमलको पखार उन सुकुमार मनोहर हरिकी पूजा करनेलगा ॥ २७ ॥ हे राजन् ! भगवान्के मंगलकारी चरणोदकको जो कि, कलिमल नाश करनेवाला है, राजा बलिने अपने मस्तकपर चढाया. हे महाराज ! आप इस बातको कुछ विचित्र न समझें; क्योंकि चन्द्रमौलि देवदेव गिरीश भूतेश्वर महादेवजीनेभी परमभक्तिसे इस चरणामृतको अपने मस्तकपर चढाया था ॥ २८ ॥

तव राजा बलि भक्तिके प्रकाशित होनेसे कुतूहलके मारे कहनेलगा कि; हे ब्रह्मन्! आप सुखसे तो आये? मैं आपको नमस्कार करताहूं, मैं आपका कौनसा कार्य करूं सो आज्ञा कीजिये । हे श्रेष्ठ! हमको जान पड़ता है कि, आप ब्रह्मर्षिलोगोंके मूर्तिमान् तप हैं. आज मैं कृतार्थ हुआ ॥ २९ ॥ आप जो मेरे स्थानपर आनकर सुशोभित हुए इस कारण आज हमारे पितृगण तृप्त हुए। आज मेरा कुल पवित्र हुआ। और आज मेरा यह यज्ञ भली भाँतिसे पूर्ण हुआ ॥ ३० ॥ आज हमारा अग्नियोंमें भली भाँति होम करना सफल हुआ. हे ब्राह्मणकुमार! आपके चरणोदकसे हमारा सब पाप धुलगया और आपके छोटे छोटे चरणोंके पडनेसे यह भूमि पवित्र होगई ॥ ३१ ॥ हे विप्रनन्दन! हम अनुमान करते हैं कि, आप

बलिरुवाच ॥ स्वागतं ते नमस्तुभ्यं ब्रह्मन् किं करवाम ते ॥ ब्रह्मर्षीणां तपः साक्षान्मन्ये त्वार्यवपुर्धरम् ॥ २९ ॥ अद्य नः पितरस्तृप्ता अद्य नः पावितं कुलम् ॥ अद्य स्विष्टः क्रतुरयं यद्भवानागतो गृहान् ॥ ३० ॥ अद्याग्नयो मे सुहुता यथाविधि द्विजात्मज त्वच्चरणावनेजनैः ॥ हतांहसो वार्भिरियं च भूरहो तथा पुनीता तनुभिः पदैस्तव ॥ ३१ ॥ यद्यद्बटो वांछसि तत्प्रतीच्छ मे त्वामर्थिनं विप्रसुतानुतर्कये ॥ गां कांचनं गुणवद्धाम मृष्टं तथान्नपेयमुत वा विप्र कन्याम् ॥ ग्रामान्समृद्धान् तुरगान् गजान् वा रथांस्तथाऽर्हत्तम संप्रतीच्छ ॥ ३२ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० अष्टम० बलिवामनसंवादेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति वैरोचनेर्वाक्यं धर्मयुक्तं स सूनृतम् ॥ निशम्य भगवान् प्रीतः प्रतिनंद्येदमब्रवीत् ॥ १ ॥

कुछ माँगनेके लिये आये हैं, सो जो इच्छा हो आप मुझसे लीजिये। हे पूज्यतम! गौ, सुवर्ण, श्रेष्ठ गृह, मीठा अन्न, कन्या, ऋद्धि सिद्धिसे भरेहुए ग्राम, अश्व, हाथी वा रथ जिसकी आपको आवश्यकता हो सो मुझसे माँगो मैं प्रस्तुत हूं * ॥ ३२ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां बलिवामनसंवादे अष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ दोहा—ऊनविंशमें तीन पग, धरणी माँगी ईश ॥ कियो शुक्रने मनै जिमि, कहों सुमिरि जगदीश ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! ऐसे धर्मयुक्त सुन्दर राजा बलिके वचन सुन श्रीभगवान् प्रसन्न होकर और सन्मान करके

* शका—सत्ययुग, त्रेता, द्वापरमें ब्राह्मण राजाओंसे दान माँगते थे तब राजालोग गुरुसे अनेकवार बूझकर सुपात्र कुपात्र विचारके दान देतेथे, जब ऐसे विचारके दान देते थे तब वामन भगवान्ने तो बलिसे दान माँगा नहीं बिना माँगे दान देनेको बलि क्यों उपस्थित हुआ?—

राजा बलिसे यह वचन कहनेलगे ॥ १ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे नरदेव ! तुम्हारे यह वचन अत्यन्त सुन्दर धर्मयुक्त यशके देनेवाले और कुलके योग्य हैं, क्यों न हो भृगुगण और अपने दादा कुलके बढानेवाले प्रशान्त प्रह्लादजीको तुमने पारलौकिक धर्ममें प्रमाण पाया है ॥२॥ हे राजन् ! तुम्हारे इस कुलमें ऐसा निस्सत्त्व अथवा कृपण पुरुष कोई नहीं हुआ कि, जिसने प्रतिज्ञा करके ब्राह्मणोंका कार्य न किया हो, अथवा कुछ देनेको कहकर न दिया हो ॥ ३ ॥ हे नृप ! दानके अवसरमें, वा युद्धके कालमें याचकके मांगनेपर न देनेवाला अमनस्वी पुरुष तुम्हारे कुलमें नहीं है इसका प्रमाण देखो आकाशमें जिस प्रकार नक्षत्रनाथ चन्द्रमा दीप्तिमान् होते हैं वैसेही तुम्हारे कुलमें निर्मल यशसे युक्त होकर प्रह्लादजी प्रकाशमान

**श्रीभगवानुवाच ॥ वचस्तवैतज्जनदेव सूनृतं कुलोचितं धर्मयुतं यशस्करम् ॥ यस्य प्रमाणं भृगवः सांपराये पितामहः कुलवृद्धः प्रशांतः ॥ २ ॥ न ह्येतस्मिन्कुले कश्चिन्निस्सत्त्वः कृपणः पुमान् ॥ प्रत्याख्याता प्रतिश्रुत्य यो वाऽदाता द्विजातये ॥ ३ ॥ न संति तीर्थे युधि चार्थिनाऽर्थिताः पराङ्मुखा ये त्वमनस्विनो नृप ॥ युष्मत्कुले यद्यशसाऽमलेन प्रह्राद उद्भाति यथोडुपः खे ॥ ४ ॥ यतो जातो हिरण्याक्षश्चरन्नेक इमां महीम् ॥ प्रतिवीरं दिग्विजये नाविंदत गदायुधः ॥ ५ ॥ यं विनिर्जित्य कृच्छ्रेण विष्णुः क्ष्मोद्धार आगतम् ॥ नात्मानं जयिनं मेने तद्वीर्यं भूर्यनुस्मरन् ॥ ६ ॥ निशम्य तद्वधं भ्राता हिरण्यकशिपुः पुरा ॥ हंतुं भ्रातृहणं क्रुद्धो जगाम निलयं हरेः ॥ ७ ॥**

हैं ॥ ४ ॥ और तुम्हारे इस विख्यात वंशसे महावीर हिरण्याक्षने जन्म ग्रहण किया जो कि गदा धारणकिये दिग्विजय करनेको अकेलेही समस्त पृथ्वीमें घूमें, परन्तु उन्हें कहींभी कोई युद्ध करनेवाला बली न मिला ॥ ५ ॥ श्रीभगवान् विष्णुने जब पृथ्वीका उद्धार किया था, उस समय यह महावीर हिरण्याक्ष वहाँ आया था अतिकठिनाईसे उस हिरण्याक्षको हराय व उसके पुरुषार्थको दमनकर भगवान्‌ने अपने आपको विजयी नहीं माना ॥६॥ और इस हिरण्याक्षके सगे भाई हिरण्यकशिपुने जब उसके ( हिरण्याक्षके ) वधका वृत्तान्त सुना, तब यह भ्राताके मारनेवालेका प्राणसंहार करनेको

—उत्तर—धर्मशास्त्रका यह मत है कि, गृहस्थ ब्राह्मण दान मांगे तब राजा दान दे, अथवा विरक्त ब्राह्मण दान न मांगे तोभी राजा दान दे ऐसा धर्मशास्त्रके मतको जानकर राजा बलि, वामन विरक्त थे कुछ माँगामी नहीं तोभी दान देनेको उपस्थित हुआ।

क्रोधकर भगवान् विष्णुके स्थानको गया ॥ ७ ॥ माया जाननेवालोंमें श्रेष्ठ व कालको पहँचाननेवाले इस दानवको शूल धारण किये कालके समान आता हुवा देखकर भगवान् विष्णुने यह चिन्ता की ॥ ८ ॥ कि, जहाँ जहाँपर हम जाते हैं, वहीं वहींपर प्राणियोंकी मृत्युके समान हम इस दानवको अपने साथही देखतेहैं, इसकी दृष्टिके बहिर्भागमें रहाहै, ऐसा जो इसका हृदयहै मैं उसमें प्रवेश करताहूं ॥ ९ ॥ हे राजन्! भगवान् वासुदेव इसप्रकारसे विचार करके दौडते हुये उस शत्रुकी नासिकाके छेदसे उसके हृदयमें घुसगये, तथापि उनका चित्त विशेष उद्विग्न और श्वासकी अग्निसे अन्तर्हित होरहाथा ॥ १० ॥ हे राजा बलि ! जब हिरण्यकशिपुने विष्णु भगवान्‌को न देखा, तब उनके सूने स्थानमें घूम घामकर सिंहनाद करने लगा और पृथ्वी, आकाश, स्वर्ग, विवर, समुद्र सबमें उसने खोज किया, परंतु विष्णु भगवान् तो उसके अंतरमेंही पैठगयेथे, इससे कहीं नहीं दीखपड़े॥ ११ ॥

तमायांतं समालोक्य शूलपाणिं कृतांतवत् ॥ चिंतयामास कालज्ञो विष्णुर्मायाविनां वरः ॥ ८ ॥ यतोयतोऽहं तत्रासौ मृत्युः प्राणभृतामिव ॥ अतोऽहमस्य हृदयं प्रवेक्ष्यामि पराग्दृशः ॥ ९ ॥ एवं स निश्चित्य रिपोः शरीरमाधावतो निर्विविशेऽसुरेंद्र ॥ श्वासानिलांतर्हितसूक्ष्मदेहस्तत्प्राणरंध्रेण विविग्नचेताः ॥ १० ॥ स तन्निकेतं परिमृश्य शून्यमपश्यमानः कुपितो ननाद ॥ क्ष्मां द्यां दिशः खं विवरान्समुद्रान्विष्णुं विचिन्वन्न ददर्श वीरः ॥ ११ ॥ अपश्यन्निति होवाच मयाऽन्विष्टमिदं जगत् ॥ भ्रातृहा मे गतो नूनं यतो नावर्तते पुमान् ॥ १२ ॥ वैरानुबंध एतावानामृत्योरिह देहिनाम् ॥ अज्ञानप्रभवो मन्युरहंमानोपबृंहितः ॥ १३ ॥ पिता प्रह्लादपुत्रस्ते तद्विद्वान्द्विजवत्सलः ॥ स्वमायुर्द्विजलिंगेभ्यो देवेभ्योऽदात्स याचितः ॥ १४ ॥

विष्णुके दर्शन न पाकर हिरण्यकशिपुने यह कहा था कि, मैंने सब संसारको ढूँढा, परन्तु अपने भाईके मारनेवालेका कहीं पता न पाया, हमको जान पडता है कि हमारा भ्रातृघाती उस स्थानमें चला गया है कि, जहाँसे पुरुष फिर नहीं लौटता ॥१२॥ हे राजन्! देहाभिमानी पुरुषोंका मरनेतक वैरभाव और अहंकार अभिमानसे बढ़ा हुआ क्रोध इसी प्रकारसे हुआ करताहै, क्योंकि उनकी उत्पत्ति अज्ञानसे है बस अज्ञानसे निवृत्ति होनेके पहिले पौरुषका छोडना केवल मूर्खता है इसीलिये हिरण्यकशिपुने अपने शत्रुकी खोज नहीं छोडी ॥ १३ ॥ हे असुरराज ! तुम्हारे पिता प्रह्लादनन्दन विरोचन ऐसे ब्राह्मणवत्सल थे कि, अपना वैरी जानलेनेपरभी माँगनेपर द्विजवेषधारी देवतालोगोंको उन्होंने अपनी परमायु देदी थी ॥ १४ ॥

तुमने गृहमेधी ब्राह्मण और पूर्वज शूरगण और उद्यम युक्त यशवान् महात्माओंके धर्मका आचरण किया है ॥ १५ ॥ इसलिये हम तुमसे कुछ भूमिकी भिक्षा माँगते हैं। हे दैत्येन्द्र ! हम इस अपने चरणके प्रमाणकी तीन पग पृथ्वी चाहते हैं ❀ ॥ १६ ॥ हे राजन् ! तुम वर देनेवालोंमें श्रेष्ठ हो और इस जगत्के सत्य सत्य ईश्वरभी हो परन्तु हम आपसे इसके अतिरिक्त और अधिक कुछ नहीं माँगते, क्योंकि विद्वान् पुरुष उतनाही लेते हैं जितना कि, उनको प्रयोजन होता है और इतनेके ग्रहण करनेसे किसी प्रकारका पापभी नहीं होता ॥ १७ ॥ राजा बलि यह सुनकर

**भवानाचरितान्धर्मानास्थितो गृहमेधिभिः ॥ ब्राह्मणैः पूर्वजैः शूरैरन्यैश्चोद्दामकीर्तिभिः ॥ १५ ॥ तस्मात्त्वत्तो महीमीषद्‌ वृणेऽहं वरदर्षभात् ॥ पदानि त्रीणि दैत्येंद्र संमितानि पदा मम ॥ १६ ॥ नान्यत्ते कामये राजन्वदान्या ज्जगदीश्वरात् ॥ नैनः प्राप्नोति वै विद्वान्यावदर्थपरिग्रहः॥ १७॥ बलिरुवाच ॥ अहो ब्राह्मणदायाद वाचस्ते वृद्धसंमताः ॥ त्वं बालो बालिशमतिः स्वार्थं प्रत्यबुधो यथा॥ १८ ॥**

अति विस्मित होकर बोले कि, बड़ा आश्चर्य है अजी विप्रकुमार ! तुम्हारी यह बातें वृद्ध लोगोंकी समान हैं, तुम बालक हो । तुम्हारी बुद्धि अनजानकी समान है, तुम अपने स्वार्थको कुछ नहीं जानते "राजा बलिकी इस बातका यह तात्पर्य है कि तुम बालककी समान हो, वास्तवमें बालक नहीं हो । तुम्हारी बुद्धि पण्डितोंकी बुद्धिके समान है, तुम अपना स्वार्थ नहीं जानते अर्थात् भक्तोंके अर्थकोही समझते हो, क्योंकि स्वयं

*शंका–वामनजी भगवान् होकर और ब्रह्मचारी होकर थोडेसे कामके लिये इतना झूठ क्यों बोले ? क्या बलिको दण्ड देनेका कोई दूसरा उपाय नहीं था ?

उत्तर–धर्मशास्त्रमें ऐसा लिखा है कि, दुष्टके संग जो दुष्टता करते हैं उनको किसी प्रकारका दोष नहीं होता, राजा बलि कैसा दुष्ट था कि वह अपने मनमें जानता था कि, इन्द्रका पुण्य अभी है हम किसी प्रभावसे राज्यलेलेंगे तब भगवान्को दुःख भोगना पडैगा ऐसा जानता था तोभी शुक्राचार्यका पूजन करके इन्द्रका राज्य लेलिया, तब राज्यसे भ्रष्ट इन्द्र भगवान्से कहने लगा कि, महाराज ! मैंने (१००) सौ अश्वमेध यज्ञ किये हैं तब आपने मुझको इन्द्र बनाया है, कुछ ले देकर इन्द्र नहीं बना दिया है सौ (१००) यज्ञोंमें मैंने जो राज्य किया सो तो भोग लिया अब जो मेरा शेष पुण्य हो, उस पुण्यसे मेरा राज्य दो और राज्य न दो तो मेरा पुण्य दो, इस प्रकार इन्द्रके वचन सुनकर भगवान् लज्जित हुये और दुःखको प्राप्त होकर विचार किया कि, बिना छल किये हुये बलिसे इन्द्रको राज्य नहीं मिलेगा, ऐसा विचारकर झूठ बोलकर भगवान्ने इन्द्रको इन्द्रासन दिया ॥

परिपूर्ण हो, भक्तका अर्थ पूर्ण करनेके अतिरिक्त स्वयं आपका स्वार्थ अप्रसिद्ध है" ॥ १८ ॥ कैसे खेदकी बात है ? हम सब लोकोंके ईश्वर हैं, एक द्वीपकोभी दान कर सक्ते हैं, बहुत वचनोंसे आराधना करके फिर तुम हमारे पाससे अज्ञानकी समान केवल तीन पग भूमिका दान माँगते हो ॥ १९ ॥ हमसे प्रार्थना करके फिर किसी दूसरेका याचक नहीं बनना चाहिये इसलिये आप हमसे बहुतसी भूमि लेलीजिये। राजा बलिके वचन सुनकर श्रीभगवान् वामनजी कहनेलगे कि ॥ २० ॥ जो पुरुष अजितेन्द्रय है, जिसने अपनी तृष्णाको नहीं जीता है उसको त्रिलोकीमें जो कुछभी श्रेष्ठ वस्तुयें हैं वह सबभी तृप्त नहीं कर सक्तीं ॥ २१ ॥ जो पुरुष तीन चरण भूमिसे असंतुष्ट है, उसकी तृष्णा एक द्वीप पानेपरभी नहीं

मां वचोभिः समाराध्य लोकानामेकमीश्वरम् ॥ पदत्रयं वृणीते योऽबुद्धिमान् द्वीपदाशुषम् ॥ १९ ॥ न पुमान् मामुपव्रज्य भूयो याचितुमर्हति ॥ तस्माद् वृत्तिकरीं भूमिं बटो कामं प्रतीच्छ मे ॥ २० ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ यावंतो विषयाः प्रेष्ठास्त्रिलोक्यामजितेंद्रियम् ॥ न शक्नुवन्ति ते सर्वे प्रतिपूरयितुं नृप ॥ २१॥ त्रिभिः क्रमैरसंतुष्टो द्वीपेनापि न पूर्यते ॥ नववर्षसमेतेन सप्तद्वीपवरेच्छया ॥ २२ ॥ सप्तद्वीपाधिपतयो नृपा वैन्यगयादयः ॥ अर्थैः कामैर्गता नान्तं तृष्णाया इति नः श्रुतम् ॥ २३ ॥ यदृच्छयोपपन्नेन संतुष्टो वर्तते सुखम् ॥ नासंतुष्टस्त्रिभिर्लोकैरजितात्मोपसादितैः ॥ २४ ॥ पुंसोऽयं संसृतेर्हेतुरसंतोषोऽर्थकामयोः ॥ यदृच्छयोपपन्नेन संतोषो मुक्तये स्मृतः ॥ २५ ॥ यदृच्छालाभतुष्टस्य तेजो विप्रस्य वर्द्धते ॥ तत्प्रशाम्यत्यसतोषादंभसेवाशुशुक्षणिः ॥ २६ ॥

छूटेगी, जब ऐसे पुरुषको एक द्वीप मिलजायगा तब वह सात द्वीपोके पानेका अभिलाप करेगा ॥ २२ ॥ और ऐसा सुनाभी है कि, राजा वेणु और गयादि नृपगणने सप्त द्वीपोंके अधिपति होकरभी अर्थ और कामके द्वारा तृष्णाका अंत नहीं पाया ॥ २३ ॥ यदृच्छा करके मिलेहुए द्रव्यसे जो संतुष्ट हैं वही सुखीहैं, असंतुष्ट और जिसने अपनी आत्माको नहीं जीताहै, वह तीनोंलोक पाकरभी सुखी नही होसक्ता ॥ २४ ॥ इसलिये कविलोगोंने कहाहै कि, अर्थ और कामकेलिये जो असन्तोष है यही पुरुषके संसारका कारण है और इच्छानुसार पाये हुएसे संतोष करनाही मुक्तिका हेतु है ॥ २५ ॥ हे राजन् ! इच्छानुसार वस्तुको पाकर संतोष करलेनेसे ब्राह्मणोंका तेज बढ जाता है, नहीं तो जलके पड़नेसे जिस प्रकार अग्नि बुझ जाती है

वैसेही असन्तोषी ब्राह्मणका तेज शान्त होकर नाशको प्राप्त होजाता है ॥ २६ ॥ इसलिये हे वरदश्रेष्ठ ! हम तुमसे केवल तीन चरण भूमिकीही प्रार्थना करते हैं और इससेही हमारा कार्य सिद्ध होजायगा, क्योंकि प्रयोजनानुसार वित्तही सुखका देनेवाला है, शेष धन क्लेशका कारण होता है ॥२७॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे पाण्डुनन्दन ! जब वामनजीने इस प्रकार कहा, तब राजाबलि हँसकर बोला कि, "तब जो आपकी इच्छा सो ग्रहण कीजिये" यह कहकर भूमिदान करनेके लिये राजाबलिने जलका पात्र हाथमें लिया ॥ २८ ॥ कि, इतनेहीमें दैत्योंके गुरु शुक्राचार्यजी विष्णुके कपटको जानगये । इस कारण उनको भूमिदान करनेकी सम्मति देख अपने शिष्य राजाबलि पर क्रुद्ध होकर शुक्राचार्यजी यह वचन कहने

**तस्मात्त्रीणि पदान्येव वृणे त्वद्वरदर्षभात् ॥ एतावतैव सिद्धोऽहं वित्तं यावत्प्रयोजनम् ॥ २७॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्तः स हसन्नाह वांछातः प्रतिगृह्यताम् ॥ वामनाय महीं दातुं जग्राह जलभाजनम् ॥ २८ ॥ विष्णवे क्ष्मां प्रदास्यं तमुशना त्वसुरेश्वरम् ॥ जानंश्चिकीर्षितं विष्णोः शिष्यं प्राह विदांवरः ॥ २९ ॥ शुक्राचार्य उवाच ॥ एष वैरोचने साक्षाद्भगवान् विष्णुरव्ययः ॥ कश्यपाददितेर्जातो देवानां कार्यसाधकः ॥ ३० ॥ प्रतिश्रुतं त्वयैतस्मै यदनर्थमजानता ॥ न साधु मन्ये दैत्यानां महानुपगतोऽनयः ॥ ३१ ॥ एष ते स्थानमैश्वर्यं श्रियं तेजो यशः श्रुतम् ॥ दास्यत्याच्छिद्य शक्राय मायामाणवको हरिः ॥ ३२ ॥ त्रिभिः क्रमैरिमाँल्लोकान् विश्वकायः क्रमिष्यति ॥ सर्वस्वं विष्णवे दत्त्वा मूढ वर्तिष्यसे कथम् ॥ ३३ ॥**

लगे ॥ २९ ॥ शुक्राचार्य बोले कि, हे विरोचननन्दन ! यह साक्षात् सनातन विष्णु भगवान् हैं, कश्यपजीके औरससे अदितिके गर्भसे उत्पन्न हुये हैं और यह अवश्यही देवतालोगोंका कार्य सिद्ध करेंगे ॥ ३० ॥ यह तुमने किया क्या ? कि विना अनर्थके विचारे इनको भूमिदान देनेकी प्रतिज्ञा करली । हम जानगये कि अब मंगल नहीं, दैत्यलोगोंके लिये बड़ा अनर्थ आपहुँचा ॥ ३१ ॥ हे राजन् ! यह तुम्हारा स्थान, लक्ष्मी, ऐश्वर्य, तेज, यश और विद्या सब छीनकर इन्द्रको देदेंगे यह मनुष्य नहीं यह भगवान् विष्णु मायाके योगसे वामनरूप हुए हैं ॥ ३२ ॥ तुमने वास्तवमें तीन चरण भूमिका देना स्वीकार तो कर लिया है, परन्तु यह तीन चरणमें हीं सब लोकोंको नापलेंगे क्योंकि यह विश्वमूर्ति हैं,

फिर क्रोध करके कहने लगे कि अरे मूढ ! विष्णुको सर्वस्व देकर फिर तू कहाँ रहेगा ? ॥ ३३ ॥ यह एक पैरसे सब पृथ्वीको नाप लेंगे, दूसरे चरणसे स्वर्गको नाप लेंगे, इनका विशाल शरीर आकाशमण्डलमें व्याप्त होजायगा, फिर तीसरे चरणकी गति कहाँसे होगी, सो बतावो ॥३४॥ जब तू वचन देकर फिर न देगा तब हमको जान पडता है कि, तेरा नरकमें वास होगा क्योंकि तू अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण नहीं कर सकेगा ॥ ३५ ॥ अरे मूढ़ ! जिससे अपनी जीविका जाती रहे, वह दान प्रशंसाके योग्य नहीं होता, क्योंकि संसारमें जीविकावाले पुरुषके यहाँही यज्ञ, दान, तप और पुत्रादि कर्म हुआ करते हैं ॥ ३६ ॥ जो पुरुष धर्म यश, अर्थ, काम और सुजन इन पांचोंके लिये अपने धनका विभाग

क्रमतो गां पदैकेन द्वितीयेन दिवं विभोः ॥ खं च कायेन महता तार्तीयस्य कुतो गतिः ॥ ३४ ॥ निष्ठां ते नरके मन्ये ह्यप्रदातुः प्रतिश्रुतम् ॥ प्रतिश्रुतस्य योऽनीशः प्रतिपादयितुं भवान् ॥ ३५ ॥ न तद्दानं प्रशंसंति येन वृत्तिर्विपद्यते ॥ दानं यज्ञस्तपः कर्म लोके वृत्तिमतो यतः ॥ ३६ ॥ धर्माय यशसेऽर्थाय कामाय स्वजनाय च ॥ पंचधा विभजन्वित्त मिहामुत्र च मोदते ॥ ३७ ॥ अत्रापि बह्वृचैर्गीतं शृणु मेऽसुरसत्तम॥सत्यमोमिति यत्प्रोक्तं यन्नेत्याहानृतं हि तत् ॥३८॥ सत्यं पुष्पफलं विद्यादात्मवृक्षस्य गीयते ॥ वृक्षेऽजीवति तन्न स्यादनृतं मूलमात्मनः ॥ ३९ ॥ तद्यथा वृक्ष उन्मूलश्शुष्यत्युद्वर्ततेऽचिरात् ॥ एवं नष्टानृतः सद्य आत्मा शुष्येन्न संशयः ॥ ४० ॥

करदेताहै, वह इस लोक और परलोक दोनोंमें सुखी होताहै ॥ ३७ ॥ अरे ! अब तू इस विचारको छोडदे कि "वचन देकर अब किस प्रकारसे मिथ्या बोलूं" सत्य मिथ्याकी व्यवस्थाके लिये बह्वृच श्रुतिमें जो कहा है, उसको तू हमसे सुन, "हां" बोल स्वीकार करके जो कहा जाता है, उसका नाम सत्य है और "ना" जो वचन है, यह मिथ्या है ॥ ३८ ॥ यह सत्य देहरूप वृक्षका पुष्पफल है, क्योंकि श्रुतिमें भी ऐसाही कहा है। परन्तु जब यह देहरूप वृक्षही जीवित न रहेगा, तब यह पुष्प फल कैसे होंगे ? इसलिये अनृत देहका मूल है, बस अनृतसेही देहकी रक्षा होती है ॥ ३९ ॥ अतएव जिस प्रकार जड़के उखड़नेसे वृक्ष सूख जाता है और शीघ्र गिरजाता है, वैसेही झूंठके नष्ट होनेसे देह शीघ्रही नष्ट होजाता है ॥४०॥

और सदा सत्य कहनेसे देहकी यात्राका निर्वाह होना असंभव है इस कारण सत्यके दोष और मिथ्याके गुण तुम हमसे श्रवण करो। "हाँ" अक्षर जो है, यह सम्पत्तिको दूर लेजाता है और पुरुषको धन शून्य कर देता है, अथवा अपूर्ण किये रहता है अर्थात् याचककी आशाका अंत नहीं है, क्योंकि किसीने कहाभी है कि, "याचक कहा न मांगही, दाता कहा न दे" इसलिये वह पूर्ण नहीं होसक्ता। बस याचकसे "हाँ" कह स्वीकार करलेना अच्छा नहीं। देनेसे पुरुष धनमें न्यून होजाता है, अधिक करके जो पुरुष याचकसे "सब दूंगा" अंगीकार कर उसको देभी देता है, उस दाताका अपना कार्यभी सिद्ध नहीं होता, अर्थात् उसको अपने भोगकाभी उपाय नष्ट होजाता है परन्तु "ना" यह जो अनृत वाक्य है धनका व्यय न करानेके हेतु पूर्णस्वरूप है और अपनी ओरको दूसरेका खैंचनेवाला है, क्योंकि जो पुरुष नित्य कहता है कि हमारे पास कुछ नहीं है, वह अपने अनृतसे दूसरेके धनको खैंच सक्ता है। हे दैत्यराज! हमारी इस बातसे तुम यह न समझ लेना कि

**पराग्रिक्तमपूर्णं वा अक्षरं यत्तदोमिति ॥ यत्किंचिदोमिति ब्रूयात्तेन रिच्येत वै पुमान् ॥ ४१ ॥ भिक्षवे सर्वमों कुर्वन्नालं कामेन चात्मने ॥ अथैतत्पूर्णमध्यात्मं यच्च नेत्यनृतं वचः ॥ ४२ ॥ सर्वं नेत्यनृतं ब्रूयात्स दुष्कीर्तिः श्वसन्मृतः ॥ स्त्रीषु नर्मविवाहे च वृत्त्यर्थे प्राणसंकटे ॥ गोब्राह्मणार्थे हिंसायां नानृतं स्याज्जुगुप्सितम् ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भा० म० अष्टम० वामनावतारे बलियाचनं नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ बलिरेवं गृहपतिः कुलाचार्येण भाषितः ॥ तूष्णीं भूत्वा क्षणं राजन्नुवाचावहितो गुरुम् ॥ १ ॥**

अमृतकी समान सदाही अनृत सेवन करनेके योग्य है, क्योंकि जो सबही समय "ना" कहकर जो झूंठ बोलता है वह अत्यन्त अकीर्तिका भागी होता है और जीवित रहतेभी मृत्युकी समान रहता है ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ केवल इन सब बातोंमें अर्थात् स्त्रियोंके वश करनेमें, परिहासमें विवाहके समय वरादिकी प्रशंसा करनेमें, जीविकाकी रक्षा करनेमें, प्राणके संकटमें, इन अवसरोंमें और गौ, ब्राह्मणके लिये अर्थात् गौ, ब्राह्मणके हितार्थ, किसीकी हिंसा उपस्थित होनेपर झूंठ कभी दोषका देनेवाला नहीं है ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायां वामनचरित्रे एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ दोहा-बलिसे जिमि संकल्पले, बडे भये भगवान। कथा विंश अध्याय की, सो वरणों सुखदान ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षित्से कहने लगे कि, हे श्रेष्ठ! दैत्यगुरु शुक्राचार्यके इस प्रकारसे कहनेपर

गृहपति राजाबलि कुछ देरतक चुपचाप रहे। और फिर सावधान होकर अपने गुरुजीसे यह वचन कहने लगे कि * ॥ १ ॥ राजाबलिने कहा कि, हे गुरो! आपने जो कुछभी आज्ञाकी, वह सब सत्य है, जिससे किसी कालमें भी अर्थ, काम, यश और जीविकाका व्याघात न हो गृहस्थोंका वही धर्म है ॥ २ ॥ परन्तु मैं महात्मा प्रह्लादका पोता "दूंगा" कह सब अंगीकार कर फिर साधारण बनियेकी समान धनके लोभसे ब्राह्मणसे किसप्रकार कहूँ कि "अब मैं नहीं दूंगा" ॥ ३ ॥ असत्यकी समान बडा अधर्म और कोई नहीं है क्योंकि इस पृथ्वीने कहा है कि जान पड़ता है कि झूंठ कहनेवालेके सिवाय और सबका भार मैं अपने ऊपर सम्हार सक्ती हूं ॥ ४ ॥ हे गुरुजी महाराज! जितना मैं ब्राह्मणोंके वचनोंसे डरता हूं

बलिरुवाच ॥ सत्यं भगवता प्रोक्तं धर्मोऽयं गृहमेधिनाम् ॥ अर्थं कामं यशो वृत्तिं यो न बाधेत कर्हिचित् ॥ २ ॥ स चाहं वित्तलोभेन प्रत्याचक्षे कथं द्विजम् ॥ प्रतिश्रुत्य ददामीति प्राह्लादिः कितवो यथा ॥ ३ ॥ न ह्यसत्यात्परोऽधर्म इति होवाच भूरियम् ॥ सर्वं सोढुमलं मन्ये ऋतेऽलीकपरं नरम् ॥ ४ ॥ नाहं बिभेमि निरयान्नाधन्यादसुखार्णवात् ॥ न स्थानच्यवनान्मृत्योर्यथा विप्रप्रलंभनात् ॥ ५ ॥ यद्यद्धास्यति लोकेऽस्मिन्संपरेतं धनादिकम् ॥ तस्य त्यागे निमित्तं किं विप्रस्तुष्येन्न तेन चेत् ॥ ६ ॥

उतना नर्कसे, दुःखके समुद्रसे, दारिद्रसे, स्थानके भ्रष्ट होनेसे और मृत्युसेभी उतना नहीं डरता ॥ ५ ॥ और इस लोकमें पृथ्वी आदि जो कुछ वस्तुयें दिखाई देती हैं; यह सब मृत पुरुषको अवश्यही त्याग करेंगी। फिर जीतेही क्यों न दान किया जाय? यदि कहो कि, सर्वस्व दान करनेसे जीविकाके विषयमें संकट होगा तब जीविका क्या? संकट दूर करनेके लिये आधा दो, पर इसमें यह कहना है कि, जो आध घड़ीमें उस दानसे ब्राह्मणको संतोष न हो, तो फिर उस दानके देनेका फलही क्या हुआ? बस इसी कारणसे जितना माँगा है, उससे थोड़ा देनेपर इन ब्राह्मण

* शंका–राजाबलिको श्रीशुकदेवजीने घरका पति करके वर्णन कियाहै सो घर किसका नामहै? राजा बलि इन्द्रकी गद्दीपर बैठकर त्रिलोकीका राजा बनकर फिर घरका पति कहाया ऐसा उत्तम घर क्या पदार्थहै? ॥ उत्तर–जो प्राणी भगवान्का नाम अत्यन्त आदर सत्कार और प्रेम प्रीतिसे जपते हैं, जप करनेका, ग्रहण करनाभी नाम है, उन प्राणियोंका गृह नाम है, उनका पति बलि है क्योंकि रात दिन राजा बलिकी समान भगवान्का भजन करनेवाला संसारमें कोईभी नहीं है, इसलिये श्रीशुकदेवजीने राजा बलिको गृहपति कहा ॥

कुमारको सन्तोष न होगा, जिससे हमारा दान व्यर्थ जायगा, इसलिये जो कुछभी इन्होंने माँगा है, हम वही सब देंगे ॥ ६ ॥ हे गुरो ! दधीचि शिबि, आदि साधु पुरुषोंने त्यागके अयोग्य प्राण देकर भी साधु लोगोंका उपकार किया है, फिर भला भूमि आदि साधारण वस्तुका क्या विचार किया जाय? ॥ ७ ॥ युद्धमें विमुख न होकर जिन दैत्येन्द्रोंने इस पृथ्वीको भोग किया था, सो कराल कालने इनका इसलोक व परलोक दोनोमें संहार किया, परन्तु जो कुछ यश वे इस पृथ्वीपर इकट्ठा करगये हैं, उसको कालभी नहीं संहार करसक्ता । इसलिये यशका इकट्ठा करनाही ठीक है ॥ ८ ॥ हे ब्राह्मण श्रेष्ठ ! देहत्याग करनेसे धनके त्याग करनेमें अधिक यश मिल सक्ता है । क्योंकि युद्धमें जिस प्रकार देहत्यागी अनेक पुरुष साधारणही देखेजातेहैं, परन्तु ऐसे पुरुष बहुत थोड़े देखनेमें आते हैं कि, जो सत्पात्रके आनेपर उसको श्रद्धा सहित धन देवें ॥ ९ ॥

श्रेयः कुर्वंति भूतानां साधवो दुस्त्यजासुभिः ॥ दध्यङ्शिबिप्रभृतयः को विकल्पो धरादिषु ॥ ७ ॥ यैरियं बुभुजे ब्रह्मन्दैत्येंद्रैरनिवर्तिभिः ॥ तेषां कालोऽग्रसील्लोकान्न यशोऽधिगतं भुवि ॥ ८ ॥ सुलभा युधि विप्रर्षे ह्यनुवृत्तास्तनुत्यजः ॥ न तथा तीर्थ आयाते श्रद्धया ये धनत्यजः ॥ ९ ॥ मनस्विनः कारुणिकस्य शोभनं यदर्थिकामोपनयेन दुर्गतिः ॥ कुतः पुनर्ब्रह्मविदां भवादृशां ततो बटोरस्य ददामि वांछितम् ॥ १० ॥ यजंति यज्ञक्रतुभिर्यमादृता भवंत आम्नायविधानकोविदाः ॥ स एष विष्णुर्वरदोऽस्तु वा परो दास्याम्यमुष्मै क्षितिमीप्सितां मुने ॥ ११ ॥ तदप्यसावधर्मेण मां बध्नीयादनागसम् ॥ तथाप्येनं न हिंसिष्ये भीतं ब्रह्मतनुं रिपुम् ॥ १२ ॥ एष वा उत्तमश्लोको न जिहासति यद्यशः ॥ हत्वा मैनां हरेद्युद्धे शयीत निहतो मया ॥ १३ ॥

हे महाराज ! साधारण याचककी अभिलाषा पूर्ण करनेमें जो दरिद्रता आजाय; तो मनस्वी दयावान् पुरुषका इसमेंभी कल्याण है । इससे आपकी समान ब्रह्मज्ञानी ब्राह्मणका अभिलाष पूर्ण करनेमें जो हमें दरिद्रता आजाय तो यह दरिद्रता भलाई क्यों नहीं गिनी जायगी ? अतएव जो कुछ इन ब्राह्मणने माँगा है, वह हम अवश्य इसको दान देंगे ॥ १० ॥ हे मुने ! आपलोग वेद विद्यामें चतुर हैं, आप आदरपूर्वक योगयज्ञ द्वारा जिनकी पूजा किया करते हैं, यह ब्राह्मण वही वरदानी विष्णुजी हों, या हमारे शत्रुही हों, हम इनकी माँगीहुई भूमि अवश्य इनको दान करेंगे ॥ ११ ॥ हम निरपराध हैं, जो यह अधर्म करके हमको बाँधभी ले, तोभी हम इन भीत ब्राह्मणरूपी शत्रुकी हिंसा न करेंगे ॥ १२ ॥ जो यह उत्तम श्लोक विष्णु

भगवान् हैं और अपने यशको त्यागनेकी इच्छा नहीं करते हैं, तब तो यह युद्धमें हमारा नाशकर इस सब भूमिको लेलेंगे, अथवा हम करके मारे जायँ तो पृथ्वीमें शयन करेंगे ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परिक्षित्! अपना शिष्य राजाबलिको श्रद्धारहित हो अपनी आज्ञाके प्रतिपालन करनेसे विमुख देखकर भाग्यके भेजे हुएकी समान दैत्यगुरु श्रीशुक्राचार्यने क्रोध करके सत्यप्रतिज्ञ इस असुरश्रेष्ठ राजा बलिको यह शाप दिया ॥ १४ ॥ श्रीशुक्राचार्यजी बोले कि, अरे अज्ञानी! तू अपनेको पण्डित मानताहै,हमारी उपेक्षा करके तैने मेरी आज्ञाका उल्लंघन किया इसलिये तू शीघ्रही श्रीभ्रष्ट होजायगा ॥ १५ ॥ हे महाराज! महात्मा बलि अपने गुरुजीसे इस प्रकार शापित होकरभी अपने सत्यसे विचलित

श्रीशुक उवाच ॥ एवमश्रद्धितं शिष्यमनादेशकरं गुरुः ॥ शशाप दैवप्रहितः सत्यसंधं मनस्विनम् ॥ १४ ॥ दृढं पंडितमान्यज्ञः स्तब्धोऽस्यस्मदुपेक्षया ॥ मच्छासनातिगो यस्त्वमचिराद्भ्रश्यसे श्रियः ॥ १५ ॥ एवं शप्तः स्वगुरुणा सत्यान्न चलितो महान् ॥ वामनाय ददावेनामर्चित्वोदकपूर्वकम् ॥ १६ ॥ विंध्यावलिस्तदाऽऽगत्य पत्नी जालकमालिनी ॥ आनिन्ये कलशं हैममवनेजन्यपां भृतम् ॥ १७ ॥ यजमानस्स्वयं तस्य श्रीमत्पादयुगं मुदा ॥ अवनिज्याऽवहन्मूर्ध्नि तदपो विश्वपावनीः ॥ १८ ॥ तदासुरेंद्रं दिवि देवतागणा गंधर्वविद्याधरसिद्धचारणाः ॥ तत्कर्म सर्वेऽपि गृणंत आर्जवं प्रसूनवर्षैर्ववृषुर्मुदाऽन्विताः ॥ १९ ॥ नेदुर्मुहुर्दुंदुभयः सहस्रशो गंधर्वकिंपुरुषकिन्नरा जगुः ॥ मनस्विनानेन कृतं सुदुष्करं विद्वानदाद्यद्रिपवे जगत्त्रयम् ॥ २० ॥

नहीं हुआ। उसने वामनजीको पूज, कुशको स्पर्श कर पृथ्वी दान दी ॥ १६ ॥ तिसके पीछे राजा बलिकी रानी विंध्यावली मोती जड़ेहुये आभूषण पहर और मालायें धारणकर एक जलसे भरा हुआ कलश लाकर अपने स्वामीके निकट स्थापित किया ॥ १७ ॥ यज्ञ करनेवाले राजा बलिने स्वयं इस जलसे परमहर्षके साथ श्रीवामनजीके दोनों चरण पखारे। फिर संसारके पवित्र करनेवाले उस जलको अपने मस्तकपर धारण किया ॥ १८ ॥ हे राजन्! इस समय स्वर्गमें देवतालोग और गन्धर्व, सिद्ध, विद्याधर व चारणादि सबही राजा बलिके इस कर्मकी प्रशंसाकर परमहर्षके साथ उसके ऊपर फूलोंकी वर्षा करनेलगे ॥ १९ ॥ और बारम्बार हजारों नगाडे बजनेलगे और गन्धर्व, किन्नर, किंपुरुषगण यह

कहकर गानेलगे कि, राजा बलिने अति दुष्कर कर्म किया कि, सब जानबूझकर भी अपने शत्रुको त्रिभुवनदान करदिया ॥ हे परीक्षित् ! राजा बलिने पहले "जो इच्छा हो सो ग्रहण कीजिये" यह जो कहा था, तब भगवान्का वह वामनरूप आश्चर्यरूपसे बढा। इस मूर्तिकी आत्मामें त्रिगुणके रहनेसे पृथ्वीपर आकाश, दिक्, स्वर्ग, विवर, समुद्र, पशु, पक्षी, देव और ऋषि सम्पूर्ण उसमें अवस्थित थे ॥ २० ॥ २१ ॥ ऋत्विक् आचार्य और सभासदोंके सहित असुरराज बलि महाऐश्वर्यशाली हरिके त्रिगुणात्मक कलेवरमें पञ्चभूत, सब इन्द्रियें, गन्धादि आशय चित्त और जीवोंके सहित त्रिगुण विश्व देखनेलगे ॥ २२ ॥ अर्थात् इन्द्रकी सेनाही जिसकी सेना थी। वह राजा बलि इन विश्वमूर्ति हरिके चरणोंके नीचे

तं वामनं रूपमवर्धताद्भुतं हरेरनन्तस्य गुणत्रयात्मकम् ॥ भूः खं दिशो द्यौर्विवराः पयोधयस्तिर्यङ्नृदेवा ऋषयो यदा
सत ॥ २१ ॥ काये बलिस्तस्य महाविभूतेः सहर्त्विगाचार्यसदस्य एतत् ॥ ददर्श विश्वं त्रिगुणं गुणात्मके भूतेंद्रियार्था
शयजीवयुक्तम् ॥ २२ ॥ रसामचष्टांघ्रितलेऽथ पादयोर्महीं महीध्रान्पुरुषस्य जंघयोः ॥ पतत्रिणो जानुनि विश्वमूर्ते
रूर्वोर्गणं मारुतमिंद्रसेनः ॥ २३ ॥ संध्यां विभोर्वाससि गुह्य ऐक्षत्प्रजापतीञ्जघने आत्ममुख्यान् ॥ नाभ्यां नभः कुक्षिषु
सप्त सिन्धूनुरुक्रमस्योरसि चर्क्षमालाम् ॥ २४ ॥ हृद्यंग धर्मं स्तनयोर्मुरारेर्ऋतं च सत्यं च मनस्यथेंदुम् ॥ श्रियं च
वक्षस्यरविंदहस्तां कंठे च सामानि समस्तरेफान् ॥ २५ ॥ इंद्रप्रधानानमरान्भुजेषु तत्कर्णयोः ककुभो द्यौश्च मूर्ध्नि ॥
केशेषु मेघाञ्छ्वसनं नासिकायामक्ष्णोश्च सूर्यं वदने च वह्निम् ॥ २६ ॥

रसातल, दोनों चरणोंमें धरणी, दोनों जंघाओंमें पर्वत घुंटुओंमें सब पक्षी, और दोनों ऊरुमें मरुद्गणोंको देखा ॥ २३ ॥ भगवान् विभुके नेत्रोंमें सन्ध्या, गुह्यमें प्रजापति, जघनोंमें आप जिनमें मुख्य हैं ऐसे प्रजापति हैं, नाभिमें आकाश, कोखमें सातों समुद्र और छातीमें नक्षत्रमाला विराजमान देखी ॥ २४ ॥ और धीरजवानोंमें श्रेष्ठ राजा बलिने उन मुरारिके हृदयमें धर्म, दोनों स्तनोंमे ऋत और सत्य, मनमें चंद्रमा, वक्षस्थलमें कमलका फूल हाथमें लिये कमला ( लक्ष्मी ), कण्ठमें सामवेद और समस्तवेद ॥ २५ ॥ चारों भुजाओंमें इन्द्रादि देवता लोग, दोनों कानोंमें सब

दिशायें, मस्तकमें स्वर्ग, केशोंमें मेघ, नाकमें पवन, दोनों नेत्रोंमें सूर्य, शरीरमें अग्नि ॥ २६ ॥ वाणीमें चारों वेद, रसनामें वरुण, दोनों भौंवोंमें विधि और निषेध, दोनों नेत्रोंके पलकोंमें दिन और रात्रि, माथेमें क्रोध, अधरोंमें लोभ ॥ २७ ॥ स्पर्शमें काम, वीर्यमें जल, पीठमें अधर्म, चरण धरनेमें यज्ञ, छायामें मृत्यु, हँसनेमें माया, सब रोमावलीमें औषधियें ॥ २८ ॥ सब नाड़ियोंमें नदियें, नखोंमें शिला, बुद्धिमें ब्रह्मा, सब इन्द्रियोंमें देवता और ऋषिगण और गातमें स्थावर, जंगम, सब प्राणि राजा बलिने देखे ॥ २९ ॥ हे राजन् ! सर्वात्मा वामनजीके शरीरमें इस प्रकारसे त्रिभुवनको देखकर सारे असुरलोग विस्मयको प्राप्त हुए। परन्तु असह्य तेजवाला सुदर्शन चक्र, मेघकी समान गंभीर ध्वनिसे युक्त

वाण्यां च छन्दांसि रसे जलेशं भ्रुवोर्निषेधं च विधिं च पक्ष्मसु ॥ अहश्च रात्रिं च परस्य पुंसो मन्युं ललाटेऽधर एव लोभम् ॥ २७ ॥ स्पर्शे च कामं नृप रेतसोंभः पृष्ठे त्वधर्मं क्रमणेषु यज्ञम् ॥ छायासु मृत्युं हसिते च मायां तनूरुहेष्वौषधिजातयश्च ॥ २८ ॥ नदीश्च नाडीषु शिला नखेषु बुद्धावजं देवगणानृषींश्च ॥ प्राणेषु गात्रे स्थिरजंगमानि सर्वाणि भूतानि ददर्श वीरः ॥ २९ ॥ सर्वात्मनीदं भुवनं निरीक्ष्य सर्वेऽसुराः कश्मलमापुरंग ॥ सुदर्शनं चक्रमसह्यतेजो धनुश्च शार्ङ्गस्तनयित्नुघोषम् ॥ ३० ॥ पर्जन्यघोषो जलजः पाञ्चजन्यः कौमोदकी विष्णुगदा तरस्विनी ॥ विद्याधरोऽसिः शतचंद्रयुक्तस्तूणोत्तमावक्षयसायकौ च ॥ सुनंदमुख्या उपतस्थुरीशं पार्षदमुख्याः सह लोकपालाः ॥ ३१ ॥ स्फुरत्किरीटांगदमीनकुंडलः श्रीवत्सरत्नोत्तममेखलांबरैः ॥ मधुव्रतस्रग्वनमालया वृतो रराज राजन्भगवानुरुक्रमः ॥ ३२ ॥

शार्ङ्ग धनुष ॥ ३० ॥ बादलकी समान शब्दायमान पाञ्चजन्य शंख, कौमोदकी गदा, विद्याधर नामक शतचन्द्रयुक्त असि; उत्तम दो तरकस कि, जिनमें अक्षय सायक थे ॥ ३१ ॥ इन सबके ईश्वर उन ईश्वरको घेरकर सुनन्दादि बडे बड़े पार्षदगण लोकपालोंके सहित इस विराट् रूपकी स्तुति करने लगे। और श्रीभगवान् किरीट, बाजु व मकराकार कुण्डलोंसे अलंकृत और रत्नोत्तम श्रीवत्स, मेखला और वस्त्रोंसे शोभित हो भँवर जिसपर गुंजार करें ऐसी वनमालासे व्याप्त हो अत्यन्त दीप्तिमान् हुये ॥ ३२ ॥

तिसके उपरान्त वामनजीने एक चरणसे राजा बलिकी समस्त भूमि शरीरसे आकाश और दोनों भुजाओंसे सब दिशाओंको रोक लिया। श्रीशुकदेवजी बोले कि,हे राजन्! उन वामनरूपी भगवान्ने जब दूसरा चरण धरा तब स्वर्ग उनके लिये कुछ थोडासा स्थान हुआ, परन्तु उस तीसरे चरणके लिये कुछभी शेष न बचा। इसलिये यह चरण स्वर्गके ऊपर गमन करता हुआ,महर्लोक, जनलोक,तपलोकके ऊपर सत्य लोकमें जापहुँचा ॥३३॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां विश्वरूपदर्शनं नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ दोहा–जिमि बाँधो प्रभु नृपतिको, एक चरणके काज। सो इक्किस अध्यायमें, कहौं सुमरि यदुराज ॥१॥ इसके अनन्तर योगिवर श्रीशुकदेवजी;राजा परीक्षितसे कहैं हैं कि,हे नरदेव! वामनजीका तीसरा चरण

क्षितिं पदैकेन बलेर्विचक्रमे नभश्शरीरेण दिशश्च बाहुभिः ॥ पदं द्वितीयं क्रमतस्त्रिविष्टपं न वै तृतीयाय तदीयमण्वपि ॥ उरुक्रमस्यांघ्रिरुपर्युपर्यथो महर्जनाभ्यां तपसः परं गतः ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० अष्टम० विश्वरूपदर्शनं नाम विंशतितमोऽध्यायः ॥ २० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सत्यं समीक्ष्याब्जभवो नखेंदुभिर्हतस्वधामद्युतिरावृतोऽभ्यगात् ॥ मरीचिमिश्रा ऋषयो बृहद्व्रताः सनंदनाद्या नरदेव योगिनः ॥ १ ॥ वेदोपवेदा नियमान्विता यमास्तर्केतिहासांगपुराणसंहिताः ॥ ये चापरे योगसमीरदीपितज्ञानाग्निना रंधितकर्मकल्मषाः ॥ ववंदिरे यत्स्मरणानुभावतः स्वायंभुवं धाम गता अकर्मकम् ॥ २ ॥ अथांघ्रये प्रोन्नमिताय विष्णोरुपाहरत्पद्मभवोऽर्हणोदकम् ॥ समर्च्य भक्त्याऽभ्यगृणाच्छुचिश्रवा यन्नाभिपंकेरुहसंभवः स्वयम् ॥ ३ ॥

सत्यलोकमें पहुँचाहुआ देख पद्मयोनि ब्रह्माजी व मरीचि प्रभृति व्रतधारी बड़े बड़े ऋषि और सनन्दनादि योगीगण उस चरणके निकट गये. हे राजन्! उनके नखरूप निशाकरकी किरणोंसे ब्रह्माजीकी द्युतिभी क्षीण होगई और वह उस तेजसे ढकगये ॥ १ ॥ तिसके उपरान्त वेद, उपवेद, नियम, यम, तर्क,इतिहास, शिक्षादि, वेदाङ्ग, पुराण संहिताके जाननेवाले आये कि, जिनकी योगरूपी पवनमें ज्ञानाग्नि उद्दीप्त और उससे कर्मके मल भस्म होगये थे, वहभी वहाँ आये। हे कुरुश्रेष्ठ! यह सब भगवान्के चरणारविन्दोंका स्मरण करनेके लिये ब्रह्माजीके स्थानपर आये थे इसलिये

सबही इस चरण कमलकी वंदना करने लगे । यह चरण अत्यन्त दुर्लभ है, समस्त कर्मोंके द्वाराभी प्राप्त नहीं होता ॥ २ ॥ ३ ॥ तिसके उपरान्त
पद्मयोनि ब्रह्माजी जो कि, स्वयं नारायणकी नाभिसे उत्पन्नहुए कमलसे जन्मे थे, उन्होंने हर्षित होकर उन वामनजीके चरणको धोया और भक्ति
पूर्वक पूजा करके उनकी स्तुति करनेलगे । हे नरेन्द्र ! ब्रह्माजीके कमण्डलुका जल इन वामनजीके चरण धोनेसे पवित्र स्वर्गकी नदी हुई, वह नदी
अबतक भगवान्‌की अमलकीर्तिस्वरूप होकर आकाशसे गिरती हुई त्रिभुवनको पवित्र करती है ॥ ४ ॥ तिसके पीछे ब्रह्माजीसे आदि लेकर समस्त
लोकपाल अपने अपने सेवकगणोंके साथ आदरपूर्वक अपने स्वामी उन विष्णुभगवान्‌के लिये जिन्होंने अपने विस्तारको सकोड़ वामनरूप

धातुः कमंडलुजलं तदुरुक्रमस्य पादावनेजनपवित्रतया नरेंद्र ॥ स्वर्धुन्यभून्नभसि सा पतती निमार्ष्टि लोकत्रयं भगवतो
विशदेव कीर्तिः ॥ ४ ॥ ब्रह्मादयो लोकनाथाः स्वनाथाय समादृताः ॥ सानुगा बलिमाजह्रुः संक्षिप्तात्मविभूतये ॥ ५ ॥
तोयैः समर्हणैः स्रग्भिर्दिव्यगंधानुलेपनैः ॥ धूपैर्दीपैः सुरभिभिर्लाजाक्षतफलांकुरैः ॥ ६ ॥ स्तवनैर्जयशब्दैश्च तद्वीर्य
महिमांकितैः ॥ नृत्यवादित्रगीतैश्च शंखदुंदुभिनिस्स्वनैः ॥ ७ ॥ जांबवानृक्षराजस्तु भेरीशब्दैर्मनोजवः ॥ विजयं दिक्षु
सर्वासु महोत्सवमघोषयत् ॥ ८ ॥ महीं सर्वां हृतां दृष्ट्वा त्रिपदव्याजयाच्ञया ॥ ऊचुः स्वभर्तुरसुरा दीक्षितस्यात्य
मर्षिताः ॥ ९ ॥ न वा अयं ब्रह्मबंधुर्विष्णुर्मायाविनां वरः ॥ द्विजरूपप्रतिच्छन्नो देवकार्यं चिकीर्षति ॥ १० ॥

धारण किया था, भेंट देने लगे ॥ ५ ॥ अर्थात् सुशीतल जल, सुन्दर माला, सुगंधित चंदन व उबटन, सुवासित धूप, दीप, खीलैं, अक्षत, फल,
अंकुर, इनसे भगवान्‌की पूजा करने लगे ॥ ६ ॥ और स्तुति, भगवान्‌के पुरुषार्थकी महिमा, जयध्वनि, अधिक करके नृत्य, गीत, वाद्य और शंख
दुन्दुभीका शब्द इन सबसे वह देवतालोग स्तुति करने लगे ॥ ७ ॥ हे राजन् ! फिर ऋक्षराज जाम्बवान् भेरी बजायकर सब दिशाओंमें इस
विजयमहोत्सवको पुकारने लगा ॥ ८ ॥ हे राजन् ! इस ओर असुरलोग तीन चरण भूमि माँगनेके मिषसे अपने प्रभु यज्ञदीक्षित राजा बलिकी
समस्त पृथ्वी हरीहुई देख महाक्रोधसे कहने लगे ॥ ९ ॥ कि, अरे ! यह ब्रह्मबन्धु विष्णु नहीं है, यह कोई बड़ी भारी मायाका जाननेवाला है,

यह दुष्ट अपनेको ब्राह्मणरूप करके ठग देवताओंका कार्य करनेको आया है ॥१०॥ वटुकरूपी इस शत्रुने भिक्षुक होकर हम लोगोंका सर्वस्व हरण कर लिया, हमारे स्वामी सदा सत्यव्रतवाले हैं, विशेष करके इस समय यज्ञमें दीक्षित हुये हैं ॥ ११ ॥ सदा सत्य बोलते हैं, ब्राह्मणहितैषी हैं, दयावान्‌हैं और कभी मिथ्या नहीं बोल सक्ते हैं ॥ १२ ॥ और इसको हम लोग यदि मारडालें, ऐसा करनेसे हमें धर्म होगा और स्वामीकी सेवाभी होजायगी, इस प्रकारसे कह राजाबलिके अनुचर लोगोंने अस्त्र शस्त्र ग्रहण किये ॥ १३ ॥ यह लोग शूल पटा हाथमें लेकर श्रीभगवान् वामनजीके मारडालनेको क्रोध सहित दौड़े, परन्तु राजाबलिकी ऐसी इच्छा नहीं थी ॥ १४ ॥ हे महाराज ! इन दानवसेनापतिलोगोंको आता हुआ देखकर

अनेन याचमानेन शत्रुणा बटुरूपिणा॥ सर्वस्वं नो हृतं भर्तुर्न्यस्तदंडस्य बर्हिषि ॥११॥ सत्यव्रतस्य सततं दीक्षितस्य विशेषतः ॥ नानृतं भवितुं शक्यं ब्रह्मण्यस्य दयावतः ॥ १२ ॥ तस्मादस्य वधो धर्मो भर्तुः शुश्रूषणं च नः ॥ इत्यायुधानि जगृहुर्बलेरनुचराऽसुराः ॥ १३ ॥ ते सर्वे वामनं हंतुं शूलपट्टिशपाणयः ॥ अनिच्छतो बले राजन्प्राद्रवञ्जातमन्यवः ॥ १४ ॥ तानभिद्रवतो दृष्ट्वा दितिजानीकपान्नृपान् ॥ प्रहस्यानुचरा विष्णोः प्रत्यषेधन्नुदायुधाः ॥ १५ ॥ नन्दः सुनंदोऽथ जयो विजयः प्रबलो बलः ॥ कुमुदः कुमुदाक्षश्च विष्वक्सेनः पतत्रिराट् ॥ १६ ॥ जयंतः श्रुतदेवश्च पुष्पदंतोऽथ सात्वतः ॥ सर्वे नागायुतप्राणाश्चमूं ते जघ्नुरासुरीम् ॥ १७ ॥ हन्यमानान्स्वकान्दृष्ट्वा पुरुषानुचरैर्बलिः ॥ वारयामास संरब्धान्काव्यशापमनुस्मरन् ॥ १८ ॥ हे विप्रचित्ते हे राहो हे नेमे श्रूयतां वचः ॥ मा युध्यत निवर्तध्वं न नः कालोऽयमर्थकृत् ॥ १९ ॥

विष्णु भगवान्‌के सेवक हँसे और अपने अपने शस्त्र उठाय उन लोगोंको रोकने लगे ॥ १५ ॥ हे राजन् ! नन्द, सुनन्द, जय, विजय, प्रबल, कुमुद, कुमुदाक्ष, विष्वक्सेन और गरुड़ ॥१६॥ जयंत, श्रुतदेव, पुष्पदंत, सात्वत, यह विष्णुके अनुचर जिनमें एक एकका बल दश हजार हाथियोंकी समान था यह लोग अति वेगसे असुरकी सेनाका नाश करने लगे राजाबलिने देखा कि, इन महापुरुषके सेवक हमारी सब सेनाका नाश किये डालते हैं, इसलिये शुक्राचार्यके शापकी बात स्मरणकर अपने सब सेनापतियोंको रोका ॥ १७ ॥ १८ ॥ और यह कहा, हे विप्रचित्ति ! हे राहु ! ! हे नेमि ! ! !

हमारी बात सुनो और युद्ध मत करो इसमें प्रवृत्त न हो क्योंकि यह समय हम लोगोंके लिये अनुकूल नहीं है ॥ १९ ॥ जो सब प्राणियोंको सुख देनेके स्वामी हैं। हे दैत्यगण ! पौरुषसे उसको अतिक्रमण करनेकी किसीमें सामर्थ्य नहीं है ॥ २० ॥ हे भाइयो ! जो भगवान् पहले हमारा मंगल और देवता लोगोंका अमंगल करतेथे, वही भगवान् इस समय हमसे प्रतिकूल होगये हैं ॥ २१ ॥ और सुनो ! मंत्री, सेना, बुद्धि, दुर्ग, मंत्र, औषधादि और शमादि उपायसे कैसेभी कोई कालको उल्लंघन नहीं करसक्ता ॥ २२ ॥ इन हरिके सेवक देवतालोगोंको तुमने बार बार रणभूमिमें पराजित किया है, परन्तु इस समय यह भाग्यके बलसे बलवान् होगये हैं, इसलिये हमको युद्धमें जीतकर गर्जरहे हैं ॥ २३ ॥ हम लोगोके ऊपर जब

यः प्रभुः सर्वभूतानां सुखदुःखोपपत्तये ॥ तं नातिवर्तितुं दत्याः पौरुषैरीश्वरः पुमान् ॥ २० ॥ यो नो भवाय प्रागासीदभवाय दिवौकसाम् ॥ स एव भगवानद्य वर्तते तद्विपर्ययम् ॥ २१ ॥ बलेन सचिवैर्बुद्ध्या दुर्गैर्मंत्रौषधादिभिः ॥ सामादिभिरुपायैश्च कालं नात्येति वै जनः ॥ २२ ॥ भवद्भिर्निर्जिता ह्येते बहुशोऽनुचरा हरेः ॥ दैवेनर्द्धैस्त एवाद्य युधि जित्वा नदंति नः ॥ २३ ॥ एतान्वयं विजेष्यामो यदि दैवं प्रसीदति ॥ तस्मात्कालं प्रतीक्षध्वं यो नोऽर्थत्वाय कल्पते ॥ २४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पत्युर्निगदितं श्रुत्वा दैत्यदानवयूथपाः ॥ रसां निर्विविशू राजन्विष्णुपार्षदताडिताः ॥ २५ ॥ अथ तार्क्ष्यसुतो ज्ञात्वा विराट् प्रभुचिकीर्षितम् ॥ बबंध वारुणैः पाशैर्बलिं सौत्येऽहनि क्रतौ॥ २६ ॥ हाहाकारो महानासीद्रोदस्योः सर्वतो दिशम् ॥ गृह्यमाणेऽसुरपतौ विष्णुना प्रभविष्णुना ॥ २७ ॥ तं बद्धं वारुणैः पाशैर्भगवानाह वामनः ॥ नष्टश्रियं स्थिरप्रज्ञमुदारयशसं नृप ॥ २८ ॥

काल फिर प्रसन्न होगा, तब फिर हम इन लोगोंको जीत लेंगे, इससे जो काल हमको जितावेगा, अब तुम लोग उसी समयकी राह देखो ॥ २४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! अपने स्वामीकी यह बात सुनकर दैत्य दानव लोग विष्णुजीके सेवकोसे मार खानेके डरसे पातालमें घुसनेको प्रस्तुत हुये ॥ २५ ॥ तिसके पीछे पक्षिराज गरुडजी श्रीभगवान्के अभिप्रायको जान यज्ञमें सोमाभिषेकके दिन वरुणकी फाँसीसे राजाबलिको बाँधने लगे ॥ २६ ॥ हे राजन् ! श्री भगवान् श्रीविष्णुजीने जब इस प्रकारसे राजा बलिको बँधवाया, तब पृथ्वीकी सब दिशाओंमें महा हाहाकार मचने लगा ॥ २७ ॥ इसप्रकार वरुणपाशमें बँधनेसे जब राजा बलि श्रीभ्रष्ट हुआ, तब स्थिरबुद्धि और महा यशस्वी उस महात्मा

राजाबलिसे विष्णु भगवान् यह वचन कहने लगे कि ॥ २८ ॥ हे असुरश्रेष्ठ ! तैंने हमको तीन चरण पृथ्वी दान दी है सो हमारे दोही चरणमें सब पृथ्वी नप गई, अब तीसरे चरणकी भूमि कहाँ है? सो शीघ्र बता ॥ २९ ॥ हे राजन् ! सूर्यनारायणकी किरणें जहाँतक पड़ती हैं, जहाँतक निशानाथ चंद्रमा तारागणोंके सहित अपनी चांदनी फैलाते हैं और जहाँ तक मेघ जल वर्षाते हैं, तहाँतक तुम्हारी सम्पूर्ण पृथ्वी है ॥ ३० ॥ हमने एक चरणसे समस्त भूलोकको नाप लिया, मेरे शरीरसे आकाश और सब दिशायें व्याप्त होगई । देखता नहीं कि, तेरे सामनेही

**पदानि त्रीणि दत्तानि भूमेर्मह्यं त्वयाऽसुर ॥ द्वाभ्यां क्रांता मही सर्वा तृतीयमुपकल्पय ॥२९॥ यावत्तपत्यसौ गोभिर्यावदिंदुः सहोडुभिः ॥ यावद्वर्षति पर्जन्यस्तावती भूरियं तव ॥ ३० ॥ पदैकेन मया क्रांतो भूर्लोकः खं दिशस्तनोः ॥ स्वर्लोकस्तु द्वितीयेन पश्यतस्ते स्वमात्मना ॥ ३१ ॥ प्रतिश्रुतमदातुस्ते निरये वास इष्यते ॥ विश त्वं निरयं तस्माद्गुरुणा चानुमोदितः ॥ ३२ ॥ वृथा मनोरथस्तस्य दूरे स्वर्गः पतत्यधः ॥ प्रतिश्रुतस्यादानेन योऽर्थिनं विप्रलंभते ॥ ३३ ॥**

दूसरे चरणसे स्वर्गलोकको नाप लिया; इस प्रकारसे हमने तेरा सर्वस्व नापा ॥ ३१ ॥ परन्तु यह सब लेनेसेभी तेरी प्रतिज्ञा पूर्ण नहीं हुई । इसलिये तुमको नरकमें वास करना चाहिये । अब तुम अपने गुरु शुक्राचार्यजीकी आज्ञा लेकर नरकमें प्रवेश करो * ॥ ३२ ॥ जो ब्राह्मणसे यह कहकर कि "दूंगा" और फिर नहीं देता, उस याचकके संग ठगाई करता है, उसका मनोरथ वृथा, उसको स्वर्ग अति दूर है और वह नीचे नरकमें

* शंका—वामन भगवान्ने प्रथम तो वलिसे कहा था कि, तू नरकमें वास कर तू बड़ा महापापी है फिर पीछे सुतल लोक वलिको दिया नरकको क्यों नहीं भेजा ? पामर जीवकी समान यह कौतुक किया, जैसे कोई क्रोधी मनुष्य क्रोध आनेपर जो चाहे सो मुखसे बकदे ?

उत्तर—वामन भगवान्ने जो लोक बलिको देनेके लिये कहाथा वही लोक उसको दिया, क्योंकि निरयका अर्थ नरक नहीं है, तथा जो लोक अयस जो लोहा तिस करके 'नि' कहिये रहित होय अर्थात् जिस लोकमें लोहा न हो, उस लोकको भी मुनिलोक निरय कहते हैं, भगवान्ने भी निरयका अर्थ ऐसा करके वलिसे कहा था कि, निरयमें वास करोगे, इसलिये निरय जो सुतल है तहाँ वलिको भेजदिया, क्योंकि, सुतल लोकमें मणियोंके सिवाय दूसरी धातु कोई नहीं है. और लोहकी कौन गिनती है निरयका अर्थ विचारके वामनजीने कहा था, नरकमें जानेको वलिको नहीं कहा ॥

गिरता है ॥ ३३ ॥ तैंने देनेको कहकर फिर हमको नहीं दिया और कपट किया, इसलिये इस झूँठका फल यही है कि आप कुछ दिन नरकमें भोग कीजिये ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां बलिनिग्रहणं नाम एकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ दोहा–सुतल लोक पठयो बलिहि, प्रभु दीनो वरदान। सो बाइस अध्याय की, कथा सकल जगजान ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! इसप्रकार अंगीकार किये हुये राजा बलिको इस प्रकार भगवान्‌ने चलायमानभी किया, तथापि अविचलित चित्तसे यह राजाबलि वक्ष्यमाण अविक्लव वचन बोला ॥ १ ॥ राजाबलिने कहा, कि,हे उत्तमश्लोक भगवन्! मेरी कहीहुई प्रतिज्ञा असत्य नहीं है, आपनेही पहले कपटका आश्रय ले वामनरूप बनाय मुझसे भिक्षा माँगी और इस समय दूसरा रूप धारण किया, अच्छा जो इस प्रकारसेभी आप मेरी (प्रतिज्ञा) बातको झूंठ मानै, तोभी मैं अपना वचन

विप्रलब्धो ददामीति त्वयाहं चाढ्यमानिना ॥ तद्व्यलीकफलं भुंक्ष्व निरयं कतिचित्समाः ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० अष्टम० बलिनिग्रहो नामैकविंशोऽध्यायः ॥२१॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं विप्रकृतो राजन्बलिर्भगवताऽसुरः ॥ भिद्यमानोऽप्यभिन्नात्मा प्रत्याहाविक्लवं वचः ॥ १ ॥ बलिरुवाच ॥ यद्युत्तमश्लोक भवान्ममेरितं वचोऽव्यलीकं सुरवर्य मन्यते ॥ करोम्यृतं तन्न भवेत्प्रलंभनं पदं तृतीयं कुरु शीर्ष्णि मे निजम् ॥ २ ॥ बिभेमि नाहं निरयात्पदच्युतो न पाशबंधाद्व्यसनाद्दुरत्ययात् ॥ नवार्थकृच्छ्राद्भवतो विनिग्रहादसाधुवादाद्भृशमुद्विजे यथा ॥ ३ ॥ पुंसां श्लाघ्यतमं मन्ये दंडमर्हत्तमार्पितम् ॥ यं न माता पिता भ्राता सुहृदश्चादिशंति हि ॥ ४ ॥

पूर्ण करताहूँ हमारा वचन ठगाईका नहीं हो सक्ता, आपने दो चरण तो नापही लिये तिसरे चरणका स्थान नहीं पाया सो मैं अपना मस्तक झुकाता हूं, इसपर यह अपना चरणकमल रखिये, क्योंकि मैं सब लोकोंका राजा हूं, तब क्या मेरा शरीर एक चरण की बराबर भी न होगा! ॥ २ ॥ हे महाराज! जिस प्रकार मैं अपकीर्तिसे डरताहूं, वैसा नरकसे, वरुणकी फाँसीसे अत्यन्त भयंकर विपत्तिसे नहीं डरता और धनके कष्टसे अथवा राज्यभ्रष्ट होनेसेभी मैं वैसा नहीं ड़रता ॥३॥ हे भगवन्! आपका किया हुआ यह दण्ड अपकीर्तिका कारण नहीं है, क्योंकि माननीय पुरुष जो दण्ड देते हैं, वह तो वाञ्छनीय हैं, क्योंकि माता अथवा पिता वा भ्राता किम्वा सुहृद् लोग ऐसा दण्ड नहीं देसकते इस

कारण आप हमारे हितैषी हैं,सो यह दण्ड जो दिया, इससे तो मैं बडाईकेही योग्य हुआ ॥ ४ ॥ हे भगवन् ! आप वास्तवमें शत्रुके रूपसे प्रगट हैं परन्तु यथार्थमें आप शत्रु नहीं हैं,नहीं तो हम असुरलोगोंकेभी आपही परम गुरु हैं क्योंकि हम लोग महामदसे अंधे होगयेथे, सो आपने हमारी ममताका नाश करनेके लिये हमारे ज्ञानके नेत्र खोलदिये ॥ ५ ॥ अहो ! जिनसे वैर बाँधकर अनेक असुरगण सिद्धिको प्राप्त होगये और जिनको केवल एकान्त योगी लोगही प्राप्त होते हैं ॥ ६ ॥ अनेक कर्मकारी उन्हीं परमगुरु करके हमको दंड मिला। और वरुणकी फाँसीसे बँधे फिर इससे हमको लाज अथवा दुःख क्या हो सक्ता है? बस इस बंधनसे न मैं दुःखी हूं न लज्जित हूं ॥७॥ हे भगवन् ! मेरे ऊपर जो आपने दण्डरूप यह अनुग्रह किया, सो मैं इसका अधिकारी नही था, आपने अपने भक्तका पोता जानकर मुझपर यह अनुग्रह किया,हमारे पितामह प्रह्लादजी आपके परम

त्वं नूनमसुराणां नः पारोक्ष्यः परमो गुरुः ॥ यो नोऽनेकमदांधानां विभ्रंशं चक्षुरादिशत् ॥ ५ ॥ यस्मिन्वैरानुबंधेन रूढेन विबुधेतराः ॥ बहवो लेभिरे सिद्धिं यामुहैकांतयोगिनः ॥ ६ ॥ तेनाहं निगृहीतोऽस्मि भवता भूरिकर्मणा ॥ बद्धश्च वारुणैः पाशैर्नातिव्रीडे न च व्यथे ॥ ७ ॥ पितामहो मे भवदीयसंमतः प्रह्लाद आविष्कृतसाधुवादः ॥ भवद्विपक्षेण विचित्रवैशसं संप्रापितस्त्वत्परमः स्वपित्रा ॥ ८ ॥ किमात्मनाऽनेन जहाति योऽन्ततः किं रिक्थहारैः स्वजनाख्यदस्युभिः ॥ किं जायया संसृतिहेतुभूतया मर्त्यस्य गेहैः किमिहायुषो व्ययः ॥ ९ ॥ इत्थं स निश्चित्य पितामहो महानगाधबोधो भवतः पादपद्मम् ॥ ध्रुवं प्रपेदे ह्यकुतोभयं जनाद्भीतः स्वपक्षक्षपणस्य सत्तम ॥ १० ॥

प्रीतिपात्र हैं उनके साधुपनको सबही जानते हैं आप उन के परमाश्रय थे यद्यपि वह आपके शत्रु अपने पिता हिरण्यकशिपुकरके आश्चर्य हिंसाको प्राप्त हुयेथे ॥८॥ तोभी यह विचार करके कि, आयुके शेषमें आत्मीयनामधारी चोररूपी जो पुत्रादि हैं, वह जो देहको छोडकर आजाँयगे, सो उस देहसे क्या फल और स्त्री संसारकी हेतुभूत है, इससेभी कुछ फल नहीं। और घरसेभी क्या प्रयोजन है? इससे केवल आयुका क्षय होता है। सुख कुछ नही है ॥९॥ हे सत्तम ! अगाध बोधसम्पन्न हमारे पितामह प्रह्लादजी ऐसा निश्चय करके, यद्यपि आप उनके पक्ष ( पितादि निशिचरों ) के क्षयकारी थे, तथापि स्वजनसे भीत होतेहुए जहाँपर कि, किसी ओरसे भयकी सम्भावना नहीं और जो ध्रुव हैं, ऐसे आपके चरण

कमलकी शरणको प्राप्त हुये थे ॥१०॥ हे भगवन् ! इस समय दैव करके मैंभी अपने शत्रु आपकी शरण आया हूं, यह दैव हमसे अति अनुकूल है, क्योंकि बलात्कार इसने हमसे उस सम्पत्तिका त्यागकराया है जिससम्पत्तिसे पुरुष स्तब्धमति हो मृत्युके निकटहुए इस जीवनको अनित्य नहीं समझताहै ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि; हे कुरुश्रेष्ठ ! असुरश्रेष्ठ राजाबलि इस प्रकार कहरहा था कि, इतनेहीमें भगवद्भक्त प्रह्लादजी पूर्ण चन्द्रमाके समान आकाशसे उदय हो दैत्यराज बलिके निकट आनकर उपस्थित हुए॥ १२ ॥ श्रीप्रह्लादजीके दोनों नेत्र कमलदलके समान बडे बडे थे, श्यामवस्त्र धारण किये हुए थे, दोनों भुजायें अत्यन्त लम्बायमान थीं, वह अति ऊंचे थे, रंग श्याम था, अपनीकांतिसे विराजमान

अथाहमप्यात्मरिपोस्तवांतिकं दैवेन नीतः प्रसभं त्याजितश्रीः ॥ इदं कृतांतांतिकवर्ति जीवितं ययाऽध्रुवं स्तब्धमतिर्न बुध्यते ॥ ११ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तस्येत्थं भाषमाणस्य प्रह्लादो भगवत्प्रियः ॥ आजगाम कुरुश्रेष्ठ राकापतिरिवोत्थितः ॥ १२ ॥ तमिंद्रसेनः स्वपितामहं श्रिया विराजमानं नलिनायतेक्षणम् ॥ प्रांशुं पिशंगांबरमंजनत्विषं प्रलंबबाहुं सुभगं समैक्षत ॥ १३ ॥ तस्मै बलिर्वारुणपाशयंत्रितः समर्हणं नोपजहार पूर्ववत् ॥ ननाम मूर्ध्नाऽश्रुविलोललोचनः सव्रीडनीचीनमुखो बभूव ह ॥ १४ ॥ स तत्र हासीनमुदीक्ष्य सत्पतिं सुनंदनन्दाद्यनुगैरुपासितम् ॥ उपेत्य भूमौ शिरसा महामना ननाम मूर्ध्ना पुलकाश्रुविह्वलः ॥ १५ ॥

होरहे थे, इस प्रकारसे पितामह महात्मा प्रह्लादजीको राजा बलिने देखा ॥ १३ ॥ परन्तु वरुणजीकी फाँसीमें बँधनेके कारण पहलेकी समान भेंट देकर राजा बलि उनकी पूजा नहीं कर सका आँखोंमें आँसू भरकर और शिर झुका केवल प्रणाम करने लगा. हे राजन् ! उस समय ऐसा जानपड़ा कि, राजा बलिको अपने कियेहुए अहंकारादि अपराधका स्मरण हुआ कि, जिससे वह लाजके मारे चुप चाप मस्तक नवाकर रहगया ॥ १४ ॥ हे राजन् ! सुनन्दादि पार्षदोंसे पूजित जगत्पति भगवान् हरिको राजा बलिके निकट बैठा हुआ देखकर प्रह्लादजीने विचारा कि, इसके ऊपर निःसन्देह भगवान्का अनुग्रह हुआ है. इसलिये यह महात्मा पुलकावलीसे पूर्ण व अश्रुजलसे पूर्ण हो मस्तक झुकाकर बारम्बार नमस्कार

करते करते भगवान्के निकट गये और निकट जाय शिर झुकाय प्रणामकर वैठगये ॥ १५ ॥ श्रीप्रह्लादजी वोले कि, हे भगवन् ! आपनेही बलिको इन्द्रपदवी दी और आपनेही लेली, सो आपने इसके इन्द्रपदको हरण नहीं किया. वरन् अपना पद फिर ग्रहण कर लिया, सो यह अच्छा नहीं हुआ, मैं अनुमान करताहूं कि, इसपर आपका वडाही अनुग्रह हुआ है, क्योंकि ऐश्वर्य और सम्पत्ति आत्माको मोह करनेवाली है, सो यह इनसे छूटगया ॥ १६ ॥ हे भगवन् ! ऐश्वर्य व सम्पत्तिके मोहकी वार्ता क्या कहूं ? इससे विद्यावान् पुरुषभी मोहित होजाते हैं, इसलिये सम्पत्ति रहते कोई पुरुष भलीभाँति आत्मतत्त्वको नहीं देख सक्ता, सो आपने बलिकी सम्पत्ति लेकर इसपर वडा अनुग्रह प्रकाश किया, आप महाकरुणाकर हैं, जगदीश्वर अखिल लोकके साक्षी नारायण हैं, सो मैं आपको वारम्वार नमस्कार करताहूं श्रीशुकदेवजी वोले कि, हे परीक्षित् !

प्रह्लाद उवाच ॥ त्वयैव दत्तं पदमैंद्रमूर्जितं हृतं तदेवाद्य तथैव शोभनम् ॥ मन्ये महानस्य कृतो ह्यनुग्रहो विभ्रंशितो यच्छ्रिय आत्ममोहनात् ॥ १६ ॥ यया हि विद्वानपि मुह्यते यतस्तत्को विचष्टे गतिमात्मनो यथा ॥ तस्मै नमस्ते जगदीश्वराय वै नारायणायाखिललोकसाक्षिणे ॥१७॥ श्रीशुक उवाच ॥ तस्यानुशृण्वतो राजन्प्रह्लादस्य कृतांजलेः ॥ हिरण्यगर्भो भगवानुवाच मधुसूदनम् ॥ १८ ॥ वद्धं वीक्ष्य पतिं साध्वी तत्पत्नी भयविह्वला ॥ प्रांजलिः प्रणतोपेंद्रं बभाषेऽवाङ्मुखी नृप ॥ १९ ॥ विंध्यावलिरुवाच ॥ क्रीडाऽर्थमात्मन इदं त्रिजगत्कृतं ते स्वाम्यं तु तत्र कुधियोऽपर ईश कुर्युः ॥ कर्त्तुः प्रभोस्तव किमस्य त आवहंति त्यक्तह्रियस्त्वदवरोपितकर्तृवादाः ॥ २० ॥

इसके पीछे हिरण्यगर्भ ब्रह्माजी हाथ जोडकर खडेहुये उन प्रह्लादजीके सामनेही उन वामनरूपी मधुसूदनसे कुछ कहनेकी इच्छा करने लगे ॥ १७ ॥ १८ ॥ हे राजन् ! उसी समय राजा बलिकी स्त्री विंध्यावली भगवान्से कुछ कहनेके लिये आई. इस कारण ब्रह्माजी उसका सन्मान करनेके लिये कुछ देर चुपचाप रहे बलिकी स्त्री विंध्यावली पतिको बँधाहुआ देखकर भयके मारे व्याकुल होगई, फिर हाथ जोड नीचेको मुखकर यह वचन कहनेलगी ॥ १९ ॥ विंध्यावली वोली कि, हे ईश ! आपने अपनी क्रीडाके लिये यह त्रिजगत् वनायाहै, परन्तु दुर्बुद्धि लोग इसमें अपना अपना स्वामीपन कल्पित किया करते हैं. हे भगवन् ! आप त्रिजगत्की सृष्टि, स्थिति और संहारके करनेवाले हैं, सो कोई दूसरा आपको इस

जगत्में क्या देगा ? जो लोग कहते हैं कि "हमने आपको समर्पण किया" उनको लज्जा नहीं है, "हम स्वतंत्र हैं" उनमें केवल यही वाद आपने अवरोपित किया ॥ २० ॥ हे राजन् ! विंध्यावलीके इन वचनोंका तात्पर्य यह है कि इस हमारे स्वामीने आपसे जो यह कहा कि, हमने आपको तीनों लोक अर्पण करदिये हैं और तीसरे चरणके पूरा करनेको अपनी देहका देना कहा, सो इन्होंने देहादिमें अपना स्वामीपन जानकर जो कुछ कहा, तिससे निर्लज्जताही प्रकाशित होती है क्योंकि आप सर्वव्यापी हैं, इसलिये मन्दबुद्धिवाले इस राजाको आप कृपा करके छोड़ दीजिये ॥२१॥ यद्यपि भगवान्जी प्रह्लाद और रानी विंध्यावलीके दीन वचनोंसे प्रसन्न होगये, तथापि ब्रह्माजीने लोग दिखावेके लिये बहुत सारी विनती और प्रार्थना करके कहा कि, हे भूतभावन ! हे भूतेश ! हे देवदेव ! हे जगन्मय ! आपने राजा बलिका सर्वस्व हरण कर लिया अब इसको दण्ड न देकर छोड़ दीजिये ॥ २२ ॥ हे भगवन् ! यह असुरवर श्रेष्ठ बुद्धिवाला है और इसने अपने कर्मसे प्राप्त किये सब लोकोंको दान करदिया है, जिसने

**ब्रह्मोवाच ॥ भूतभावन भूतेश देवदेव जगन्मय ॥ मुञ्चैनं हृतसर्वस्वं नायमर्हति निग्रहम् ॥ २१ ॥ कृत्स्ना तेऽनेन दत्ता भूर्लोकाः कर्मार्जिताश्च ये ॥ निवेदितं च सर्वस्वमात्माऽविक्लवया धिया ॥ २२ ॥ यत्पादयोरशठधीः सलिलं प्रदाय दूर्वांकुरैरपि विधाय सतीं सपर्याम् ॥ अप्युत्तमां गतिमसौ भजते त्रिलोकीं दाश्वानविक्लवमनाः कथमार्तिमृच्छेत्॥ २३ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ब्रह्मन्यमनुगृह्णामि तद्विशो विधुनोम्यहम् ॥ यन्मदः पुरुषः स्तब्धो लोकं मां चावमन्यते ॥२४॥ यदा कदाचिज्जीवात्मा संसरन्निजकर्मभिः ॥ नानायोनिष्वनीशोऽयं पौरुषीं गतिमाव्रजेत् ॥ २५ ॥**

अकातर होकर प्रथम सर्वस्व और पीछे अपना देहतक अर्पण कर दिया, वह फिर दण्ड पानेके योग्य नहीं हो सक्ता। हे भगवन् ! लोकोंमें शठताई को छोड़ जो आपके चरणामृतको पान करता है और दूबके अंकुरोंके दान करनेसे भी उत्तमगतिको पाता है, फिर यह राजा बलि कि, जिसने कातर रहित होकर आपको त्रिलोकीका दान कर दिया। फिरभी क्या यह दण्ड पानेके योग्य हो सकता है ? ॥ २३ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे ब्रह्मन् ! हम जिसके ऊपर अनुग्रह करते हैं, प्रथम उसके धनका नाश कर देते हैं क्योंकि धनसे ममता उत्पन्न होती है, तिससे पुरुष नम्रतारहित हो सब लोकोंको और मुझकोभी कुछ नहीं समझता, इसकारण मदके दूर करनेके लिये सब धनका हरण करनाही अनुग्रह है ॥ २४ ॥ और जीवात्मा सदा परवश होकर अपने कर्मों करके कृमि कीटादि अनेक योनियोंमें भ्रमण करता हुआ फिर पौरुषीगतिको

प्राप्त होताहै अर्थात् पुरुप होकर जन्मताहै ॥ २५ ॥ जो उस पुरुप जन्ममें जन्म, कर्म, वयस, सत्य, विद्या, ऐश्वर्य और धनादिसे उसको स्तंभ (ममता) न हुआ तो मेरा बड़ाही अनुग्रह है ॥ २६ ॥ हमने ध्रुवादिकोंको जो सम्पत्ति दान की है, उसमें एक कारण है, जो हमारे भक्त हैं वह अनम्रतादिके लिये भूत और सर्वप्रकार भलाईके प्रतिकूल जन्मादिके होनेपरभी कभी मोहित नहीं होते, इसलिये हम भक्तकी इच्छासे सम्पदा देते हैं, अभक्त सम्पदासे मोहित होजाताहै, इसलिये हम सव सम्पदा हरण करके उसपर अनुग्रह करते हैं ॥ २७ ॥ हे ब्रह्मन् ! यह दानव ( वलि ) दैत्यलोगोंका अगुआ और कीर्तिका वढानेवाला है, इसने दुर्जय मायाको जीत लिया है, इसलिये यह खेदको प्राप्त होकरभी मोहित नहीं

जन्मकर्मवयोरूपविद्यैश्वर्यधनादिभिः ॥ यद्यस्य न भवेत्स्तंभस्तत्रायं मदनुग्रहः ॥ २६ ॥ मानस्तंभनिमित्तानां जन्मादीनां समंततः ॥ सर्वश्रेयःप्रतीपानां हंत मुह्येन्न मत्परः ॥ २७ ॥ एष दानवदैत्यानामग्रणीः कीर्तिवर्धनः ॥ अजैषीदजयां मायां सीदन्नपि न मुह्यति ॥ २८ ॥ क्षीणरिक्थश्च्युतः स्थानात्क्षिप्तो बद्धश्च शत्रुभिः ॥ ज्ञातिभिश्च परित्यक्तो यातनामनुयापितः ॥ २९ ॥ गुरुणा भर्त्सितः शप्तो जहौ सत्यं न सुव्रतः ॥ छलैरुक्तो मया धर्मो नायं त्यजति सत्यवाक् ॥ ३० ॥ एष मे प्रापितः स्थानं दुष्प्रापममरैरपि ॥ सावर्णेरंतरस्यायं भवितेंद्रो मदाश्रयः ॥ ३१ ॥ तावत्सुतलमध्यास्तां विश्वकर्मविनिर्मितम् ॥ यत्राधयो व्याधयश्च क्लमस्तंद्रा पराभवः ॥ नोपसर्गा निवसतां संभवंति ममेक्षया ॥ ३२ ॥

होताहै ॥ २८ ॥ यह निर्धन होगया स्थानसे भ्रष्ट होगया, शत्रुसे बाँधागया, झिड़कारागया और इसके जातिवालोंने इसको छोड़दिया, व इसने अनेक प्रकारकी यातनाभी पाई, अधिक करके इसके गुरु शुक्राचार्यजीनेभी इसको बहुत धमकाया, शापभी दिया, तोभी इसने अपने संकल्पको नहीं छोडा ॥ २९ ॥ मैंने छलकरके जो धर्म उसको बताया उसकोभी यह नहीं छोड़ता इससे यह पुरुप अतिशय भक्तिमान् और सत्यवादी है ॥ ३० ॥ ऐसी निष्ठा रखनेके लिये मैंनेभी इसको ऐसा स्थान दिया है कि, जो देवतालोगोंकोभी नहीं मिलसक्ता, अव हमने इस बलिका आश्रय लिया, यह बलि सावर्णि मन्वन्तरमें इन्द्र होगा ॥ ३१ ॥ जवतक यह सावर्णि मन्वन्तर न आवै, तबतक तुम विश्वकर्मा

जीके बनाये सुतल लोकमें जाकर वास करो। यह स्थान साधारण नहीं हैं, जो लोग यहॉपर वास करते हैं, हमारी दृष्टिके पड़नेसे उनको आधि
व्याधि और न कभी थकावटकी अवाई होती है ॥ ३२ ॥ हे राजन् ! ब्रह्माजीको इस प्रकारसे उत्तर देकर भगवान् फिर करुणापरायण होकर
राजा बलिसे बोले कि, हे इन्द्रसेन ! हे महाराज ! तुम्हारा मंगल हो ! तुम अपने सब जातिवालोंके साथ सुतललोकको चलेजाओ कि, जिसे
स्वर्गके रहनेवालेभी चाहते हैं ॥ ३३ ॥ इस स्थानमें लोकपालगणभी तुमको पराभव नहीं कर सकेंगे। फिर दूसरेकी तो बातही क्या है ? जो
दैत्यलोग तुम्हारी आज्ञाको न मानेंगे, उनका संहार हमारे चक्रसे होजायगा ॥ ३४ ॥ सब सामग्रीके साथ और सब सेवकोंके साथ तुम्हारी रक्षा

इंद्रसेन महाराज याहि भो भद्रमस्तु ते ॥ सुतलं स्वर्गिभिः प्रार्थ्यं ज्ञातिभिः परिवारितः ॥ ३३ ॥ न त्वामभिभविष्यंति
लोकेशाः किमुतापरे ॥ त्वच्छासनातिगान्दैत्यांश्चक्रं मे सूदयिष्यति ॥ ३४ ॥ रक्षिष्ये सर्वतोहं त्वां सानुगं सपरि
च्छदम् ॥ सदा सन्निहितं वीर तत्र मां द्रक्ष्यते भवान् ॥ ३५ ॥ तत्र दानवदैत्यानां संगात्ते भाव आसुरः ॥ दृष्ट्वा मदनु
भावं वै सद्यः कुंठो विनंक्ष्यति ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे बलिवामनसंवादो नाम द्वाविंशो
ऽध्यायः ॥ २२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्तवंतं पुरुषं पुरातनं महानुभावोऽखिलसाधुसंमतः ॥ बद्धांजलिर्बाष्पकलाकुले
क्षणो भक्त्युद्गलो गद्गदया गिराऽब्रवीत् ॥ १ ॥

करेंगे हे वीर ! क्या हमारे वियोगके मारे तुम वहॉ नहीं जानेकी इच्छा करते ? हम सत्यही सत्य कहते हैं कि, हमको तुम सदा उस स्थानमें
देखोगे ॥ ३५ ॥ वहॉ दैत्य दानवोंके संग रहनेसे असुरभाव मेरे प्रभावको देखकर उसीसमय नष्ट हो जायगा * ॥ ३६ ॥ इति श्रीभागवते
महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां बलिमोक्षणं नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ दोहा–सुतललोकको बलिगये, इन्द्र मिल्यो सुरलोक ॥ ताते
इस अध्यायमें, पढ़कर होहु विशोक ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम ! पुरातनपुरुष भगवान्ने जब इसप्रकारसे कहा, तब समस्त

* शंका–ऐसा कौनसा लोक है कि, जिसमें देवताभी बडे क्लेशसे जासक्तेहैं ? और उसी लोकको एक क्षणमें राजा बलि चलागया, जो कभी स्वर्गलोकको बलि गया तो स्वर्गलोक देवताओंका है और जो सुतल लोकको गया तो सुतल लोक नागोंका है ?–

साधुसम्मत महानुभाव राजा बलिके दोनों नेत्र आँसुओंकी कलाओंसे आकुल होगये। वह भक्तिसे उत्कंठित हो हाथ जोड गद्गद स्वरसे श्रीभगवान्से कहनेलगा ॥ १ ॥ राजा बलि बोला कि, अहो! आपके प्रति नमस्कार करनेकी कैसी आश्चर्यमय महिमा है। इसके लिये उद्यम करतेही भक्तजनोंके कार्य सिद्ध होजाते हैं, आपको नमस्कार करनेके उद्यमने इस अधम असुरकोभी उस अनुग्रहका दान किया कि, जो लोकपालोंकोभी नहीं मिलसक्ता. हे भगवन्! आप परमेश्वर हैं, मैं अति अवस्तु हूं, सो मैं भला क्या आपको त्रिलोकीका दान दूंगा? बरन् मैंने तो आपको भलीभाँति प्रणाम भी नहीं किया, केवल प्रणाम करनेको उद्यम किया है, सो इतनेही उद्यमका ऐसा माहात्म्य है कि, करोडों तप और दान करनेसे जो अनुग्रह प्राप्त नहीं होसक्ता, वह मुझको मिलगया। हे महाराज! आपके प्रणाम करनेका माहात्म्य अति आश्चर्यमय है ॥ २ ॥ श्रीशुकदेवजी

बलिरुवाच ॥ अहो प्रणामाय कृतः समुद्यमः प्रपन्नभक्तार्थविधौ समाहितः ॥ यल्लोकपालैस्त्वदनुग्रहोऽमरैरलब्धपूर्वोऽपसदेऽसुरेऽर्पितः ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्त्वा हरिमानम्य ब्रह्माणं सभवं ततः ॥ विवेश सुतलं प्रीतो बलिर्मुक्तः सहासुरैः ॥ ३ ॥ एवमिंद्राय भगवान्प्रत्यानीय त्रिविष्टपम् ॥ पूरयित्वाऽदितेः काममशासत्सकलं जगत् ॥ ४ ॥ लब्धप्रसादं निर्मुक्तं पौत्रं वंशधरं बलिम् ॥ निशम्य भक्तिप्रवणः प्रह्लाद इदमब्रवीत् ॥ ५ ॥ प्रह्लाद उवाच ॥ नेमं विरिंचो लभते प्रसादं न श्रीर्न शर्वः किमुतापरे ते ॥ यन्नो सुराणामसि दुर्गपालो विश्वाभिवंद्यैरपि वंदिताङ्घ्रिः ॥ ६ ॥

कहैं हैं कि हे परीक्षित्! असुरश्रेष्ठ राजा बलिने इसप्रकार कहकर भगवान् वामनजीको और महेश्वरके साथ ब्रह्माजीको प्रणाम किया, तिसके पीछे प्रीतिमें भर प्रफुल्लित चित्त हो असुरसमूहके साथ सुतललोकको चलागया ॥ ३ ॥ इस प्रकारसे भगवान् हरिने इन्द्रको फिर त्रिलोकी समर्पण कर अदितिकी कामनाको साध स्वयं इन्द्र व सब जगत्का पालन कियाथा ॥ ४ ॥ इधर अपने वंशधर पोते बलिको छूटते हुए और भगवान्की प्रसन्नता प्राप्त करता हुआ देख प्रह्लादजीने भक्तिसे गद्गद हो यह वचन कहे ॥ ५ ॥ प्रह्लादजीने कहा कि, हे भगवन्! जिन लोगोंकी वन्दना सम्पूर्ण विश्व करता है, वह समस्त लोग आपके चरणकमलोंकी वन्दना करते हैं, आप "सर्वप्रकारसे रक्षा करेंगे" यह कहकर जो हमारे दुर्गपाल

—उत्तर—वामन भगवान्ने जिस समय राजा बलिसे दान लिया उसी समय बलि जीताथा तोभी ससारसे मोक्ष करदिया या चाहै तो ससारमें रहै चाहै योगियोंके लोकको जाय, ऐसे लोकको देवता लोग बडे दुःखसेभी नहीं जासके, इसलिये शुकदेवजीने कहा कि, जिस लोकको बलि गया वह लोक देवताओंकोभी प्राप्त नहीं होता ॥

हुएको आपका यह प्रसाद अति दुर्लभ है ब्रह्मा, महेश्वर और लक्ष्मी कोईभी इस प्रसादको प्राप्त नहीं हुए; फिर दूसरेकी तो बातही क्या है ? ॥ ६ ॥ हे आश्रयपद ! आपके पदारविन्द मकरन्दका सेवन करके ब्रह्मादि देववृन्द विभूतियोंको भोग करते हैं, सो हम खलयोनि किस प्रकारसे आपकी कृपादृष्टिकी पदवीको प्राप्त होवैं ? ॥७॥ हे भगवन् ! आपकी चेष्टा अतिशय आश्चर्यकी है, यह तो कुछ बातही नहीं है ? आप अचिन्त्ययोग मायासे लीलापूर्वक त्रिभुवनकी रक्षा करते हैं और सर्वात्मा व सर्वज्ञ होनेके कारण आप सबको समभागसे देखते हैं; आपका ऐसा विषमस्वभाव है । परन्तु भक्तके ऊपर स्नेह वश हो आपका ऐसा कल्पतरु स्वभाव हुआ है ॥ ८ ॥ तब श्रीभगवान् बोले कि, हे प्रह्लाद ! तुम्हारा कल्याण

यत्पादपद्ममकरंदनिषेवणेन ब्रह्मादयः शरणदाऽश्नुवते विभूतीः ॥ कस्माद्वयं कुसृतयः खलयोनयस्ते दाक्षिण्यदृष्टिपदवीं भवतः प्रणीताः ॥७॥ चित्रं तवेहितमहोऽमितयोगमायालीलाविसृष्टभुवनस्य विशारदस्य ॥ सर्वात्मनस्समदृशो विषमः स्वभावो भक्तप्रियो यदसि कल्पतरुस्वभावः ॥ ८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ वत्स प्रह्लाद भद्रं ते प्रयाहि सुतलालयम् ॥ मोदमानस्स्वपौत्रेण ज्ञातीनां सुखमावह ॥ ९ ॥ नित्यं द्रष्टासि मां तत्र गदापाणिमवस्थितम् ॥ मद्दर्शनमहाह्लादध्वस्तकर्मनिबंधनः ॥१०॥ श्रीशुक उवाच ॥ आज्ञां भगवतो राजन्प्रह्लादो बलिना सह ॥ बाढमित्यमलप्रज्ञो मूर्ध्न्याधाय कृतांजलिः ॥ ११ ॥ परिक्रम्यादिपुरुषं सर्वासुरचमूपतिः ॥ प्रणतस्तदनुज्ञातः प्रविवेश महाबिलम् ॥ १२ ॥ अथाहोशनसं राजन्हरिर्नारायणोऽतिके ॥ आसीनमृत्विजां मध्ये सदसि ब्रह्मवादिनाम् ॥ १३ ॥

हो । तुमभी सुतललोकमें चलेजाओ । और अपने पोते बलिके साथ आनन्द करते हुए अपने जातिवालोंको सुख दो ॥ ९ ॥ हम वहाँपर गदा हाथमें लिये खडे रहेंगे । और वहां तुम नित्य हमको देखोगे, हमारे दर्शन करनेसे आनन्द पावोगे । और तुम्हारा ज्ञानभी नष्ट नहीं होगा ॥ १० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! निर्मलमतिवाला प्रह्लाद अपने पोते राजा बलिके साथ, "यही करता हूं" कह भगवान्की आज्ञाको स्वीकार करताहुआ । फिर सब असुर और सेनापति ॥ ११ ॥ हाथ जोडकर महात्मा आदि पुरुषकी परिक्रमा दे और प्रणामकर उनकी आज्ञा ले उसी समय सुतललोकको चले गये कि, जो बडाभारी पाताल था ॥ १२ ॥ इसके पीछे भगवान् वामनजी अति धोरे ब्रह्मवादियोंकी सभामें

ऋत्विक् लोगोंके बीच आसीन महर्षि शुक्राचार्यजीसे बोले ॥ १३ ॥ कि, हे ब्रह्मन् ! आपके शिष्य राजा बलिके यज्ञमें जो कुछ त्रुटि रहगई है, उसको आप स्वयं पूर्ण कीजिये. यदि तुम कहो कि, यजमानके विना यज्ञ किसप्रकार पूरा होसक्ता है ? सो बात नहीं । क्योंकि ब्राह्मण करके देखे जातेही सब कर्मोंकी विषमता समताको प्राप्त होती है, सो आपके करनेसे इस यज्ञके पूर्णहोजानेमें क्या संदेह है ? ॥ १४ ॥ श्रीभगवान् वामनजीके ऐसे वचन सुनकर शुक्राचार्यजी बोले कि, हे भगवन् ! आप कर्मके प्रवर्तक यज्ञफल दाता और यज्ञपुरुष हैं, आप जिस करके सर्व प्रकार पूजित हुए उसको फिर कर्मोंकी वैषम्यता कहाँ रही ? ॥ १५ ॥ मंत्रसे स्वरादिभ्रंशद्वारा, तंत्रसे क्रमकी विपरीतता द्वारा और देश, काल, पात्र, वस्तुसे दक्षि

ब्रह्मन् सतनु शिष्यस्य कर्मच्छिद्रं वितन्वतः ॥ यत्तत्कर्मसु वैषम्यं ब्रह्मदृष्टं समं भवेत् ॥ १४ ॥ शुक्र उवाच ॥ कुतस्तत्कर्मवैषम्य यस्य कर्मेश्वरो भवान् ॥ यज्ञेशो यज्ञपुरुषः सर्वभावेन पूजितः ॥ १५ ॥ मंत्रतस्तंत्रतश्छिद्रं देशकालार्हवस्तुतः ॥ सर्वं करोति निश्छिद्र नामसंकीर्तन तव ॥ १६ ॥ तथाऽपि वदतो भूमन्करिष्याम्यनुशासनम् ॥ एतच्छ्रेयः परं पुंसां यत्तवाज्ञाऽनुपालनम् ॥१७॥ श्रीशुक उवाच ॥ अभिनंद्य हरेराज्ञामुशना भगवानिति ॥ यज्ञच्छिद्रं समाधत्त बलेर्विप्रर्षिभिः सह ॥ १८ ॥ एवं बलेर्महीं राजन्भिक्षित्वा वामनो हरिः ॥ ददौ भ्रात्रे महेंद्राय त्रिदिवं यत्परैर्हृतम् ॥ १९ ॥ प्रजापतिपतिर्ब्रह्मा देवर्षिपितृभूमिपैः ॥ दक्षभृग्वंगिरोमुख्यैः कुमारेण भवेन च ॥ २० ॥ कश्यपस्यादितेः प्रीत्यै सर्वभूतभवाय च ॥ लोकानां लोकपालानामकरोद्वामनं पतिम् ॥ २१ ॥

णादि द्वारा जो जो न्यूनता होती हैं, आपका नाम; लेतेही उन सब छिद्रोंको दूर करता है ॥ १६ ॥ तथापि आप जो कुछ आज्ञा करतेहैं, उसको मैं अवश्य पालन करूंगा, क्योंकि, आपकी आज्ञा पालन करनेसेही पुरुषोंका कल्याण होता है ॥१७॥ हे राजन् ! शुक्राचार्यजीने इस प्रकारसे भगवान्की आज्ञापर हर्ष प्रगटकर सब ब्राह्मणों सहित राजा बलिके छिद्रको अच्छिद्र किया अर्थात् यज्ञ पूर्ण करदिया ॥ १८ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! श्रीभगवान् वासुदेवने वामन अवतार ले इस प्रकार राजा बलिके सन्मुख भूमिकी भिक्षा माँग, दानव लोगोंने जिसको हरण कर लिया था वह स्वर्ग फिर अपने भ्राता इन्द्रको देदिया ॥१९॥ तिसके उपरान्त कश्यप अदितिजीको प्रसन्न करनेके लिये और सर्व प्राणियोंके हितार्थ देवऋषि,

पितृगण,मनुवर्ग,दक्ष,भृगु,अंगिरादि मुनिगण और कुमार व भोलानाथ (शिव) के साथ प्रजापति ब्रह्माजीनें उन वामनजीको लोक व लोकपालोंका अधीश्वर किया * ॥२०॥२१॥ यद्यपि इन्द्र सब लोकोंके पतिहैं,तो भी समस्त वेद,धर्म,यश और सब प्रकारसे मंगल व्रतादिके पालन करनेमें निपुण वह वामनजी सर्वप्राणियोंका ऐश्वर्य बढानेको इन्द्रके ऊपर उपेन्द्र बनाये गये इसलिये उस समय सब प्राणियोंको बहुतही आनंद प्राप्तहुआ ॥२२॥२३॥ तिसके पीछे इन्द्र विमानपर चढाय आगेकर उन वामनजीको स्वर्गमें लेगये यह देखकर लोकपालोंके और ब्रह्माजीके मनमें परमानन्द

वेदानां सर्वदेवानां धर्मस्य यशसः श्रियः ॥ मंगलानां व्रतानांच कल्पं स्वर्गापवर्गयोः ॥ २२ ॥ उपेन्द्रं कल्पयांचक्रे पतिं सर्वविभूतये ॥ तदा सर्वाणि भूतानि भृशं मुमुदिरे नृप ॥ २३ ॥ ततस्त्विद्रः पुरस्कृत्य देवयानेन वामनम् ॥ लोकपालैर्दिवं निन्ये ब्रह्मणा चानुमोदितः ॥ २४ ॥ प्राप्य त्रिभुवनं चेंद्र उपेंद्रभुजपालितः ॥ श्रिया परमया जुष्टो मुमुदे गतसाध्वसः ॥ २५ ॥ ब्रह्मा शर्वः कुमारश्च भृग्वाद्या मुनयो नृप ॥ पितरः सर्वभूतानि सिद्धा वैमानिकाश्च ये ॥ २६ ॥ सुमहत्कर्म तद्विष्णोर्गायंतः परमाद्भुतम् ॥ धिष्ण्यानि स्वानि ते जग्मुरदितिं च शशंसिरे ॥ २७ ॥

हुआ ॥२४॥ हे महाराज ! इसप्रकार इन्द्र त्रिलोकीको प्राप्त हो उपेन्द्रजीके बाहुबलसे उसको पालन करने लगा और परमश्रीसम्पन्न व निर्भय होकर सुख सम्भोगमें निमग्नहुआ ॥२५॥ इस ओर ब्रह्मा, महेश्वर, कुमार, भृगुआदि मुनि पितृलोग और सर्व प्राणी, सिद्ध व वैमानिक सबही भगवान्के इस अद्भुत कर्मकी प्रशंसा करते करते अपने अपने स्थानोंको चलेगये । और सब स्थानोंमें कश्यपजीकी स्त्री अदितिजीकी बड़ी प्रतिष्ठा हुई ॥२६॥२७॥

* शंका–जगत्के उत्पन्न करनेवाले, जगत्के स्वामी, जगतका पालन करनेवाले, जो भगवान् हैं उन भगवान्को इन्द्रके हाथके नीचे ब्रह्माजीने राज्य दिया, अधीश तो इन्द्रको और भगवान् उपेंद्र ब्रह्माने किया यह बडी शका है ?

उत्तर–भगवान्की आज्ञा मानकर ब्रह्माने बहुत प्रकारसे विचार किया और इन्द्रको त्रास देनेकेलिये भगवान्को इन्द्रके हाथके नीचे ब्रह्माने अधीश्वर किया क्योंकि लोकमेंभी अपनी बराबर पुत्रको भाईको देखकर लोक कुकर्म नहीं करते इस प्रकारसे भगवान् इन्द्रका छोटा भाई हैं वामनके सन्मुख इन्द्र खोटा कर्म नहीं करेगा, इसलिये त्रिलोकीके नायको इन्द्रके हाथके नीचे ब्रह्माने स्वामी किया ॥

सर्वमेतन्मयाख्यातं भवतः कुलनंदन ॥ उरुक्रमस्य चरितं श्रोतणामघमोचनम् ॥ २८ ॥ पारं महिम्न उरुविक्रमतो गृणानो यः पार्थिवानि विममे स रजांसि मर्त्यः ॥ किं जायमान उत जात उपैति मर्त्य इत्याह मंत्रदृगृषिः पुरुषस्य यस्य ॥ २९ ॥ य इदं देवदेवस्य हरेरद्भुतकर्मणः ॥ अवतारानुचरितं शृण्वन्याति परां गतिम् ॥ ३० ॥ क्रियमाणे कर्मणीदं दैवे पित्र्येऽथ मानुषे ॥ यत्रयत्रानुकीर्त्येत तत्तेषां सुकृतं विदुः॥३१॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेऽष्टमस्कंधे वामनावतारचरिते त्रयोविंशतितमोऽध्यायः ॥ २३ ॥ राजोवाच ॥ भगवञ्छ्रोतुमिच्छामि हरेरद्भुतकर्मणः ॥ अवतारकथामाद्यां मायामत्स्यविडंबनम् ॥ १ ॥

हे कुरुनन्दन परीक्षित् ! श्रीभगवान्के यह पवित्र चारित्र श्रोता लोगोंके पापोंका नाशकरनेवाले हैं, सो हमने आपके सन्मुख सब वर्णन किये॥२८॥ जिसपुरुषने बलसे, अनेक भाँतिके विक्रम करनेवाले भगवान् विष्णुकी महिमाका पार देखलिया है, वह पृथ्वीके रजःकणोंकी संख्या भी करसक्ताहै, अर्थात् जिसप्रकार पृथ्वीके रजःकणोंकी संख्या नहीं होसक्ती, वैसेही भगवान्के चरित्रोंको गाते गाते कोई पार नहीं पा सक्ता । इसलिये मंत्र और मंत्रदर्शी पुरुष लोगोंने स्पष्ट कहा है कि, उत्पन्न हुये और उत्पन्न होनेवाले मनुष्योंकी जातिमें कोई पुरुप पूर्णस्वरूप पुरुपकी महिमाको प्राप्त हुआ है ? अर्थात् कोई नहीं हुआ और न आगेको होगा ॥ २९ ॥ हे राजन् ! अद्भुत कर्मकारी देवदेव भगवान् वासुदेवके वामनावतार विषयक चरित्र जो मनुष्य गावेंगे, वा सुनेंगे अथवा सुनावेंगे वा लिखेंगे, उनको परमश्रेष्ठगति प्राप्त हो जायगी, इसमें कुछ सन्देह नहीं है ॥ ३० ॥ श्रीशुकदेवजी कहैं हैं कि, हे परीक्षित् ! देवता अथवा पितरोंमें अथवा लौकिककर्म करनेके समय जिस जिस कार्यमें इस चारित्रका गान होगा, वह समस्त कार्य यथावत् पूर्ण होंगे, इस बातको पंडित गण भलीप्रकार जानते हैं ॥ ३१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भापाटीकायां वामनावतारानुचारित्रवर्णनं नाम त्रयोविंशोध्यायः ॥ २३ ॥ दोहा–कथा मत्स्य अवतारकी, चौविसवें अध्याय । रक्षा सत्यव्रतकी करी, सो कहिहौं समुझाय॥ १ ॥ राजापरीक्षित् व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजीसे बोले कि, हे भगवन् ! आपने जो अनुग्रह करके वामन अवतारकी कथा मुझे सुनाई सो मुझे अत्यन्त प्रिय लगी, अब कृपापूर्वक मुझे वह कथा सुनाइये कि, जिस्में अद्भुत कर्मकारी भगवान्के प्रथमावतारकी माया

जिसमें उन्होंने मायाके द्वारा मत्स्यरूप धारण किया था, मैं श्रवण करनेकी इच्छा करताहूं ॥ १ ॥ क्योंकि मत्स्यरूप लोकमें निन्दित है और तमोगुणी स्वभाववाला होनेके कारण सहनेके अयोग्य है, सो ईश्वरने कर्मग्रसितकी समान होकर इस रूपको किस कारण धारण किया था? ॥२॥ वह सब वृत्तान्त आप मुझसे यथार्थ २ कहिये। हे योगिन्! भगवान् उत्तमश्लोकके चरित्र सबकोही सुखके देनेवाले हैं ॥ ३ ॥ सूतजी बोले कि, जब राजापरीक्षित्ने इस प्रकारसे प्रार्थना की, तब व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी वह सब लीला कहनेलगे, जो कि विष्णुभगवान्ने मत्स्यरूप धारण करके की थी ॥ ४ ॥ श्रीशुकदेवजी प्रसन्नतापूर्वक कहने लगे कि, हे कुरुवंशावतंस परीक्षित्! गौ, ब्राह्मण, देवता, वेद, साधु, धर्म और

**यदर्थमदधाद्रूपं मात्स्यं लोकजुगुप्सितम् ॥ तमःप्रकृति दुर्मर्षं कर्मग्रस्तमिवेश्वरः ॥ २ ॥ एतन्नो भगवन् सर्वं यथावद्वक्तुमर्हसि ॥ उत्तमश्लोकचरितं सर्वलोकसुखावहम् ॥ ३ ॥ सूत उवाच ॥ इत्युक्तो विष्णुरातेन भगवान् बादरायणिः ॥ उवाच चरितं विष्णोर्मत्स्यरूपेण यत्कृतम् ॥ ४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ गोविप्रसुरसाधूनां छंदसामपि चेश्वरः ॥ रक्षामिच्छंस्तनूर्धत्ते धर्मस्यार्थस्य चैव हि ॥ ५ ॥ उच्चावचेषु भूतेषु चरन्वायुरिवेश्वरः ॥ नोच्चावचत्वं भजते निर्गुणत्वाद्धियो गुणैः ॥ ६ ॥ आसीदतीतकल्पांते ब्राह्मो नैमित्तिको लयः ॥ समुद्रोपप्लुतास्तत्र लोका भूरादयो नृप ॥ ७ ॥ कालेनागतनिद्रस्य धातुः शिशयिषोर्बली ॥ मुखतो निस्सृतान्वेदान्हयग्रीवोऽतिकेऽहरत् ॥ ८ ॥ ज्ञात्वा तद्दानवेंद्रस्य हयग्रीवस्य चेष्टितम् ॥ दधार शफरीरूपं भगवान्हरिरीश्वरः ॥ ९ ॥**

अर्थकी रक्षा करनेको समय समयपर विष्णुभगवान् अवतार लिया करते हैं ॥ ५ ॥ बुद्धिके गुण करके ऊंचे नीचे प्राणियोंमें पवनके समान आदिपुरुष भगवान् विचरण करते हैं। परन्तु निर्गुण होनेके कारण ऊंच नीचको नहीं भजते और मत्स्यावतारका जो प्रयोजन है वह भी सुनो ॥ ६ ॥ अतीत कल्पके अन्तमें जब ब्रह्माजीकी निद्राके लिये प्रलय हुई; तब भूरादि सब लोक समुद्रके जलमें डूबगये ॥ ७ ॥ तब समयके वश होकर ब्रह्माजी सो रहे थे, तब उस समय उनके वदनमेंसे सब वेद निकले कि, जिनको दानवेंद्र हयग्रीवने हरण कर लिया ॥ ८ ॥ हे राजन्! जब दानवश्रेष्ठ हयग्रीवका यह कर्म भगवान् वासुदेवने जाना, तब वह इस दैत्यको दमन करनेके लिये शफरीरूप ( मत्स्यरूप )

जब उस मीनने दीनभावसे राजर्षिके प्रति कहा कि, हे राजन्! यहाँपर अति बलवान् मकरादि जन्तु हैं, सो वह हमको भक्षण करलेंगे । इसलिये आप हमको इस स्थानमें न छोडिये ॥ २४ ॥ जब उस मत्स्यके ऐसे वचन सुनकर राजर्षि सत्यव्रत अतिशय मोहित होगये और मत्स्यसे बोले कि " आप कौन हैं ? " और मत्स्यके रूपसे हमको क्यों मोहित करते हैं ॥ २५ ॥ हमने कभी इस प्रकारका जलचर देखा न सुना आपने एक दिनमें अपना शरीर बढ़ायकर शत योजनके विस्तारवाले सरोवरको ढकलिया ॥ २६ ॥ हम निश्चय जानते हैं कि, आप नारायण अथवा हरि हैं प्राणियोंपर अनुग्रह करनेकेलिये आपने जलचर रूप धारण किया है ॥ २७ ॥ हे पुरुषश्रेष्ठ ! आपको नमस्कारहै । आप

क्षिप्यमाणस्तमाहेदमिह मां मकरादयः ॥ अदंत्यतिबला वीर मां नेहोत्स्रष्टुमर्हसि ॥ २४ ॥ एवं विमोहितस्तेन वदता वल्गुभारतीम् ॥ तमाह को भवानस्मान्मत्स्यरूपेण मोहयन् ॥२५॥ नैवंवीर्यो जलचरो दृष्टोऽस्माभिः श्रुतोऽपि च ॥ यो भवान्योजनशतमह्नाऽभिव्यानशे सरः ॥२६॥ नूनं त्वं भगवान्साक्षाद्धरिर्नारायणोऽव्ययः ॥ अनुग्रहाय भूतानां धत्से रूपं जलौकसाम् ॥ २७ ॥ नमस्ते पुरुषश्रेष्ठ स्थित्युत्पत्त्यप्ययेश्वर ॥ भक्तानां नः प्रपन्नानां मुख्यो ह्यात्मगतिर्विभो ॥ २८ ॥ सर्वे लीलाऽवतारास्ते भूतानां भूतिहेतवः ॥ ज्ञातुमिच्छाम्यदो रूपं यदर्थं भवता धृतम् ॥२९॥ न तेऽरविंदाक्ष पदोपसर्पणं मृषा भवेत्सर्वसुहृत्प्रियात्मनः ॥ यथेतरेषां पृथगात्मनां सतामदीदृशो यद्वपुरद्भुतं हि नः ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति ब्रुवाणं नृपतिं जगत्पतिः सत्यव्रतं मत्स्यवपुर्युगक्षये ॥ विहर्तुकामः प्रलयार्णवेऽब्रवीच्चिकीर्षुरेकांतजनप्रियः प्रियम् ॥ ३१ ॥

सृष्टि स्थिति और प्रलयके अधीश्वर हैं । हे प्रभो ! हम आपके भक्त हैं और शरणागत हैं, आप हमारे आत्मा और आश्रय हैं ॥ २८ ॥ आपके समस्त लीला अवतार प्राणियोंकी विभूतिके अर्थ हैं तो सही पर इस रूपके धारण करनेका क्या कारण है ? सो मैं जानना चाहताहूं ॥ २९ ॥ हे अरविन्दलोचन ! देहाभिमानी पुरुषोंकी उपासना जिस प्रकार व्यर्थ होती है, वैसेही सर्वसुहृद् और प्रिय आत्मा आपके चरणोंकी जैसा करना वैसे व्यर्थ नहीं होसक्ता. क्योंकि हम लोग केवल आपके भक्त हैं तो भी आपने ऐसी अनिर्वचनीय दयाप्रकाश करके हमको यह अद्भुत मूर्ति दर्शन कराई ॥ ३० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, जब राजा सत्यव्रतने इसप्रकारसे

कहा, तब जगतपालक मत्स्यरूपी भगवान् प्रलयके समुद्रमें विहार करनेकी इच्छासे अपने मनकी बात उस राजासे कहने लगे, क्योंकि भक्तजन उनको अत्यन्त प्यारे होतेहैं ॥ ३१ ॥ मत्स्यरूपी भगवान् बोले कि, हे अरिन्दम ! आजसे सातवेंदिन प्रलय होगी और उस प्रलयके जलमें त्रिलोकी डूबजायगी ॥३२॥ हे राजन् ! जब प्रलयके जलमें त्रिलोकी डूबने लगेगी, तब उससमय हमारी भेजी हुई एक बड़ीनाव तुम्हारे निकट आवेगी॥३३॥ तुम उसको देखतेही सब प्रकारकी औषधियें और छोटे बडे समस्त बीज ग्रहण करके सप्तऋषियोंको लेकर सब प्राणियोंके साथ ॥ ३४ ॥ उस नावपर अति शीघ्रताके साथ चढ़जाना । उस नावमें चढ़कर विना खेदके तुम सब जगह घूमसकोगे । हे राजन् ! जब सब जलही जल होगा, तब

श्रीभगवानुवाच ॥ सप्तमेऽद्यतनादूर्ध्वमहन्येतदरिंदम ॥ निमंक्ष्यत्यप्ययांभोधौ त्रैलोक्यं भूर्भुवादिकम् ॥
॥ ३२ ॥ त्रिलोक्यां लीयमानायां संवर्ताम्भसि वै तदा ॥ उपस्थास्यति नौः काचिद् विशाला त्वां मयेरिता ॥ ३३ ॥
त्वं तावदोषधीः सर्वा बीजान्युच्चावचानि च ॥ सप्तर्षिभिः परिवृतस्सर्वसत्त्वोपबृंहितः ॥ ३४ ॥ आरुह्य महतीं नावं
विचरिष्यस्यविक्लवः ॥ एकार्णवे निरालोके ऋषीणामेव वर्चसा ॥ ३५ ॥ दोधूयमानां तां नावं समीरेण बलीयसा ॥
उपस्थितस्य मे शृंगे निबध्नीहि महाहिना ॥ ३६ ॥ अहं त्वामृषिभिः साकं सहनावमुदन्वति ॥ विकर्षन्विचरिष्यामि
यावद्ब्राह्मी निशा प्रभो ॥ ३७ ॥ मदीयं महिमानं च परं ब्रह्मेति शब्दितम् ॥ वेत्स्यस्यनुगृहीतं मे संप्रश्नैर्विवृतं हृदि
॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थमादिश्य राजानं हरिरंतरधीयत ॥ सोऽन्ववैक्षत तं कालं यं हृषीकेश आदिशत् ॥ ३९ ॥

उजेला नहीं रहेगा, परन्तु तुम ऋषिलोगोंके तेजसे सब कुछ देखनेको समर्थ होगे ॥ ३५ ॥ फिर प्रलयपवनके लगनेसे जब वह नाव कम्पायमान होने लगेगी; तब हम भी तुम्हारे समीप आजायँगे, तब तुम बृहत् सर्परूप रस्सीसे हमारे सींगमें नावको बाँध देना ॥ ३६ ॥ जबतक ब्रह्माजीकी रात रहेगी; तबतक हम उस नावको ऋषि लोगोंके सहित प्रलयके समुद्रमें खैंचते फिरेंगे ॥३७॥ हे राजन् ! परब्रह्मपदवाच्य जो हमारी महिमा है वह हम उसीसमय तुम्हारे प्रश्न करनेपर कहेंगे । तुम हमारी प्रसन्नतासे उस महिमाको अपने हृदयमें जान सकोगे ॥ ३८ ॥ श्रीभगवान् इसप्रकार सत्यव्रतको आज्ञा दे उसी स्थानमें अंतर्धान होगये इसके उपरान्त यह राजर्षि सावधान हो भगवान्के आज्ञा दियेहुए कालकी राह देखनेलगे ॥३९॥

अर्थात् सत्यव्रत राजा मत्स्यरूपी भगवान्के चरित्रका स्मरण करताहुआ पूर्वकी ओरको हैं अग्रभाग जिनके ऐसे कुशोंको बिछाय कर उत्तरकी ओरको मुखकर बैठगया ॥ ४० ॥ कुछ कालके पीछे दिखाई दिया कि, समुद्रका नीर तीरको तोड़ सर्व प्रकारसे पृथ्वीको डुबाता हुआ बढने लगा और भयंकर मेघ अनिवारित जलधारा वर्षाने लगे ॥ ४१ ॥ राजा सत्यव्रतने भगवान्की आज्ञाका विचार करते करते देखा कि, एक नाव निकट आपहुँची । मत्स्यमूर्ति भगवान्की आज्ञाका स्मरण कर वह सत्यव्रत सब प्रकारकी औषधि व लतादि लेके सप्तऋषियोंके साथ उस नावपर आरूढ होगया ॥ ४२ ॥ जब यह सत्यव्रत राजर्षि नौकापर चढे तब मुनिलोग बोले कि, हे राजन् ! भगवान् केशवका ध्यान करो।

आस्तीर्य दर्भान्प्राक्कूलान्राजर्षिः प्रागुदङ्मुखः ॥ निषसाद हरेः पादौ चिंतयन्मत्स्यरूपिणः ॥ ४० ॥ ततः समुद्र उद्वेलः सर्वतः प्लावयन्महीम् ॥ वर्धमानो महामेघैर्वर्षद्भिः समदृश्यत ॥४१॥ ध्यायन्भगवदादेशं ददृशे नावमागताम्॥ तामारुरोह विप्रेन्द्रैरादायौषधिवीरुधः ॥४२॥ तमूचुर्मुनयः प्रीता राजन्ध्यायस्व केशवम् ॥ स वै नः संकटादस्मादविता शं विधास्यति ॥ ४३ ॥ सोऽनुध्यातस्ततो राज्ञा प्रादुरासीन्महार्णवे ॥ एकशृंगधरो मत्स्यो हैमो नियुतयोजनः॥४४॥ निबद्ध्य नावं तच्छृंगे यथोक्तो हरिणा पुरा ॥ वरत्रेणाहिना तुष्टस्तुष्टाव मधुसूदनम् ॥ ४५ ॥ राजोवाच ॥ अनाद्यविद्यो पहतात्मसंविदस्तन्मूलसंसारपरिश्रमातुराः ॥ यदृच्छयेहोपसृता यमाप्नुयुर्विमुक्तिदो नः परमो गुरुर्भवान् ॥ ४६ ॥

वही हम लोगोंको इस संकटसे बचाय मंगल करेंगे * ॥ ४३ ॥ हे राजन् ! जब राजा सत्यव्रतने ध्यान किया तब एक शृंग धारण किये मत्स्य भगवान् साक्षात् समुद्रमें प्रगट हुये। इनका यह शृंग सुवर्णका था और देहकी लम्बाई एक लाख योजनकी थी ॥ ४४ ॥ राजर्षि सत्यव्रत भगवान्की आज्ञानुसार अहिडोरसे इस मत्स्यके शृंगमें नौका बाँध प्रसन्नचित्त हो भगवान् मधुसूदनकी स्तुति करनेलगे ॥ ४५ ॥ राजर्षिसत्यव्रतने

* शंका–मुनियोंने भगवान्का ध्यान करनेके लिये राजासे कहा था कि, महाराज ! भगवान्का ध्यान करो परन्तु मुनियोंने भगवान्का ध्यान क्यों नहीं किया ? उत्तर–मुनिलोग शरीरके सुख होनेके लिये भगवान्का ध्यान नहीं करते, मोक्षके लिये भगवान्का ध्यान करते हैं । उस समय शरीरकी रक्षाका काम था, इसलिये मुनियोंने भगवान्का ध्यान नहीं किया ॥

कहा कि, हे भगवन् ! जिनपुरुषोंका अंतःकरण अनादि अविद्यासे ढकाहुआ है, इसकारण जो अविद्यारूप संसारके परिश्रमसे आतुर हैं वह लोगभी इस संसारमें जिसके अनुग्रहके लिये आश्रित हो जिसको प्राप्त होते हैं आप वही पुरुष हैं। हम लोगोंको मुक्तिके देनेवाले आप परमगुरु हैं ॥ ४६ ॥ हे भगवन् ! यह जन अत्यन्त अबोध है, अपने कर्मोंसेही इसका बंधन हुआ है, यह सुखकी इच्छासे असुरोंकेसे कर्म करनेकी चेष्टा करता फिरता है परन्तु जिनकी सेवा करनेसे वह सुखकी इच्छा छूटजाती है वह हमारे हृदयकी गाँठको खोलदें, वही भगवान् हमारे परमगुरु हैं ॥ ४७ ॥ अहो ! चाँदी जिस प्रकार अग्निकी सेवा करके अपनी मलीनताको छोड़ अपने पहले रूपको प्राप्त होजाती है और हीनबल हो अपने रंग अर्थात् स्वरूपकी भजना करती है, वही अव्यय ईश हमारे गुरु होवें, क्योंकि वही गुरुकेभी परमगुरु हैं ॥ ४८ ॥ अहो ! देवता, गुरु व सब श्रेष्ठजन एकत्र होकर

जनोऽबुधोऽयं निजकर्मबंधनः सुखेच्छया कर्म समीहतेऽसुखम् ॥ यत्सेवया तां विधुनोत्यसन्मतिं ग्रंथिं स भिंद्याद्धृदयं स नो गुरुः ॥ ४७ ॥ यत्सेवयाऽग्नेरिव रुद्ररोदनं पुमान्विजह्यान्मलमात्मनस्तमः ॥ भजेत वर्णं निजमेष सोऽव्ययो भूयात्स ईशः परमो गुरोर्गुरुः ॥ ४८ ॥ न यत्प्रसादायुतभागलेशमन्ये च देवा गुरवो जनाः स्वयम् ॥ कर्तुं समेताः प्रभवंति पुंसस्तमीश्वरं त्वां शरणं प्रपद्ये ॥ ४९ ॥ अचक्षुरंधस्य यथाग्रणीः कृतस्तथा जनस्याविदुषोऽबुधो गुरुः ॥ त्वमर्कदृक्सर्वदृशां समीक्षणो वृतो गुरुर्नस्स्वगतिं बुभुत्सताम् ॥ ५० ॥ जनो जनस्यादिशतेऽसतीं मतिं यया प्रपद्येत दुरत्ययं तमः ॥ त्वं त्वव्ययं ज्ञानममोघमंजसा प्रपद्यते येन जनो निजं पदम् ॥ ५१ ॥

भी जिसके प्रसादके दश हजार भागकेभी एक किनकेको प्राप्त करनेके लिये समर्थ नहीं होसक्ते। हे भगवन् ! आप वही ईश्वर हैं, हम आपकी शरण हैं ॥ ४९ ॥ हे प्रभो ! अंधा जिस प्रकार अंधेको आगे करके चलै, वैसेही अविद्वान् पुरुष अबोधको अपना गुरु बनाता है। हम वैसे नहीं हैं। आपके जाननेकी इच्छा करते हैं। इसलिये आपकोही गुरु बनाते हैं, आपका ज्ञान सूर्यके प्रकाशकी समान स्वयंसिद्ध है और आपही सब इन्द्रियोंके प्रकाशक हैं ॥ ५० ॥ हे भगवन् ! प्राकृत गुरु केवल अनर्थके हेतु हैं, वह पुरुषको कामादिककी मतिका उपदेश करते हैं। तिससे मनुष्य तरनेके अयोग्य संसारको प्राप्त होजाता है, सो आप इस प्रकारके नहीं हैं, आप यथार्थमें अव्यय और अव्ययार्थ ज्ञानका उपदेश दिया करते हैं तिससे सर्व

साधारण अर्थात् सब कोई आपके पदको प्राप्त होजाते हैं ॥ ५१ ॥ हे देव ! यद्यपि आप सब पुरुषोंके सुहृद्, प्रिय, ईश्वर, आत्मा, गुरु, ज्ञान और अष्टसिद्धिस्वरूप हैं, तोभी अनेक दूसरी बुद्धि और कामके वश होकर अपने हृदयमें स्थित हुये आपको नहीं जानसक्ते ॥ ५२ ॥ परन्तु हम ज्ञान प्राप्त करनेके लिये आपकी शरणमें आये हैं । आप देवताओंमें श्रेष्ठ, वरेण्य और ईश्वर हैं । हे भगवन् ! आप परमार्थप्रकाशक वचनोंसे हमारे हृदयमें उत्पन्नहुई अहंकारादिकी गाँठ खोलिये और आज्ञा स्वरूप प्रकाश करनेकी आज्ञा हो ॥ ५३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! जब राजर्षि सत्यव्रतने इस प्रकारसे स्तुति की तब मत्स्यरूपी भगवान् आदिपुरुषने प्रलयके महासमुद्रमें विहार करते करते

त्वं सर्वलोकस्य सुहृत् प्रियेश्वरो ह्यात्मा गुरुर्ज्ञानमभीष्टसिद्धिः ॥ तथापि लोको न भवंतमंधधीर्जानाति संतं हृदि बद्धकामः ॥ ५२ ॥ तं त्वामहं देववरं वरेण्यं प्रपद्य ईशं प्रतिबोधनाय ॥ छिंध्यर्थदीपैर्भगवन्वचोभिर्ग्रंथीन् हृदय्या न्विवृणु स्वमोकः ॥ ५३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्तवंतं नृपतिं भगवानादिपूरुषः ॥ मत्स्यरूपी महांभोधौ विहरंस्तत्त्वम ब्रवीत् ॥ ५४ ॥ पुराणसंहितां दिव्यां सांख्ययोगक्रियावतीम् ॥ सत्यव्रतस्य राजर्षेरात्मगुह्यमशेषतः ॥ ५५ ॥ अश्रौषी दृषिभिः साकमात्मतत्त्वमसंशयम् ॥ नाव्यासीनो भगवता प्रोक्तं ब्रह्म सनातनम् ॥५६॥ अतीतप्रलयापाय उत्थिताय स वेधसे ॥ हत्वाऽसुरं हयग्रीवं वेदान्प्रत्याहरद्धरिः॥५७॥ स तु सत्यव्रतो राजा ज्ञानविज्ञानसंयुतः ॥ विष्णोः प्रसादात् कल्पेऽस्मिन्नासीद्वैवस्वतो मनुः ॥ ५८ ॥

उस राजर्षिको तत्त्वज्ञानका उपदेश किया था ॥ ५४ ॥ और सांख्ययोग व क्रियाविशिष्ट दिव्यपुराण संहिता, अर्थात् मत्स्यपुराण और अतिगुप्त करने योग्य आत्मतत्त्वकोभी बड़ी भारी व्याख्याके सहित कहा था ॥ ५५ ॥ ऋषिगणोंके सहित सत्यव्रत राजर्षि नावमें बैठकर ब्रह्म और श्रीभगवान्के कहेहुए उस समस्त आत्मतत्त्वको विशेष करके सनातन धर्मकी कथा श्रवण करनेलगा और कुछ संदेहभी कथाके श्रवण करनेमें नहीं हुआ ॥ ५६ ॥ श्रीशुकदेवजी मुनि राजा परीक्षित्से कहने लगे कि, हे भारत ! पहले प्रलयके अंतमें जब ब्रह्माजी सोकर उठे तो उन मत्स्यरूपी भगवान्ने हयग्रीव असुरका संहार कर फिर सब वेद ब्रह्माजीको देदिये ॥ ५७ ॥ और यह सत्यव्रत राजा भगवान्के प्रसादसे ज्ञान विज्ञान

सम्पन्न हो इस कल्पमें वैवस्वत मनु हुआ है ॥ ५८ ॥ हे राजन् परीक्षित ! सत्यव्रत राजर्षिके और मायामत्स्यरूपी भगवान् विष्णुके इस अवतारका बड़ा पवित्र आख्यान श्रवण करनेसे सब पाप छूट जाते हैं, ॥ ५९ ॥ श्रीभगवान् वासुदेवके इस अवतारको जो मनुष्य दिन प्रतिदिन कहें सुनेंगे उनके सब कार्य सिद्ध होजाते हैं और अंतमें परमगतिको प्राप्त होजाते हैं ॥ ६० ॥ अहो ! प्रलयसमुद्रके जलमें शयन करते हुए और शक्ति

सत्यव्रतस्य राजर्षेर्मायामत्स्यस्य शार्ङ्गिणः ॥ संवादं महदाख्यानं श्रुत्वा मुच्येत किल्बिषात् ॥ ५९ ॥ अवतारो हरेर्योऽयं कीर्तयेदन्वहं नरः ॥ संकल्पास्तस्य सिध्यंति स याति परमां गतिम् ॥ ६० ॥ प्रलयपयसि धातुः सुप्तशक्तेर्मुखेभ्यः श्रुतिगणमुपनीतं प्रत्युपादत्त हत्वा ॥ दितिजमकथयद्यो ब्रह्म सत्यव्रतानां तमहमखिलहेतुं जिह्ममीनं नतोऽस्मि ॥६१॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे मत्स्यावतारचरितानुवर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥२४॥

॥ समाप्तोयमष्टमस्स्कन्धः ॥

रहित विधाताके वदनसे निकलेहुए सब वेदोंको जिस दानवने हरण कर लिया और जिन्होंने मत्स्यरूपी होकर उस हयग्रीव राक्षसको मार सब वेद सत्यव्रत और सप्तर्षियोंसे कहे थे, उन अखिल कारण मायामत्स्यरूपी भगवान्को हम बारम्बार नमस्कार करते हैं ॥ ६१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायां मत्स्यावतारवर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

---

१ छप्पय–जय जय नटवर वेप तरणि तनया तट लम्पट । जय जय छट पट लटक चटक भूषित वंशीवट । जय जय मणिगण जटित सुहाटक घटित मुकुट धर ॥ जय जय उत्कट शकट विपाटक वेणु लकुट कर ॥ जय जयति चटुल तर पीतपट धर अघटित घटना चरण ॥ जय जयति निपट पटु करण प्रभु मम इच्छा पूरण करण ॥ १ ॥

इदं पुस्तकं क्षेमराजश्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्–मुद्रणालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९७०. शके १८३५,

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते नवमस्कंधप्रारम्भः ॥

सोरठा—जय वृन्दावन चन्द, जय मुकुन्द गोविन्द हरि ॥ जय प्रभु आनँदकन्द, जगवन्दन दुष्टनदलन ॥ १ ॥ जय त्रिभुवन आधार, जय जय जीवन जगतपति ॥ मम उर करहु विहार, कर मुरली शिर मुकुट धर ॥२॥ हे वृन्दावन चन्द, यह वर दीजे दयाकर ॥ श्रीव्रजको आनन्द, नित्यप्रति निरखत रहौं ॥ ३ ॥ शीश मुकुट उरमाल, सँग राधा बाधा हरण ॥ इहि छबिसों नँदलाल, बसहु सदा मेरे हिये ॥ ४ ॥ श्रीयमुनाके तीर, गाय चरावत सखन सँग ॥ ता छबिसों यदुवीर, वास करहु मेरे हृदय ॥५॥ अहो मदन गोपाल, रास रसिक राधारमण ॥ हरहु जगत जंजाल, करहु दया जन जानकर ॥६॥ कर त्रिशूल शशिभाल, शीश गंग मन्मथ दहन ॥ गलमें गरल कराल, आठपहर झलकत रहत॥७॥दोहा—स्कन्ध नवममें वंश द्वै, सूर्य सोम विस्तारि ॥ तेरहग्यारहसोंभने, क्रम अध्याय विचारि ॥१॥ तहां प्रथम अध्यायमें वैवस्वतसुत वंश ॥ मध्यभन्यो सुद्युम्नके स्त्रीत्व जास विधुवंश ॥ २ ॥

ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ राजोवाच ॥ मन्वंतराणि सर्वाणि त्वयोक्तानि श्रुतानि मे ॥ वीर्याण्यनंतवीर्यस्य हरेस्तत्र कृतानि च ॥ १ ॥ योऽसौ सत्यव्रतो नाम राजर्षिर्द्रविडेश्वरः ॥ ज्ञानं योऽतीतकल्पांते लेभे पुरुषसेवया ॥ २॥ स वै विवस्वतः पुत्रो मनुरासीदिति श्रुतम् ॥ त्वत्तस्तस्य सुताश्चोक्ता इक्ष्वाकुप्रमुखा नृपाः ॥ ३ ॥ तेषां वंशं पृथग् ब्रह्मन्वंश्यानुचरितानि च ॥ कीर्तयस्व महाभाग नित्यं शुश्रूषतां हि नः ॥ ४ ॥ ये भूता ये भविष्याश्च भवंत्यद्यतनाश्च ये ॥ तेषां नः पुण्यकीर्तीनां सर्वेषां वद विक्रमान् ॥ ५ ॥

श्रीशुकदेवजीसे राजा परीक्षित् बोले कि, हे भगवन् ! सब मन्वन्तरोंका वृत्तान्त और उन मन्वन्तरोंमें अनन्तवीर्यवान् भगवान् हरिने जो वीर्य प्रकाश किया, वह सम्पूर्ण आपके अनुग्रहसे मैंने सुना ॥ १ ॥ हे योगिन् ! अतीत कल्पके अन्तमें द्रविडाधिपति सत्यव्रत नामक राजर्षिने भगवान्की सेवा करके जो ज्ञान प्राप्त किया ॥ २ ॥ और वह वैवस्वतके पुत्र मनु हुए थे इसकोभी मैंने सुना और उन वैवस्वत मनुके पुत्र जो इक्ष्वाकु आदि राजा हुये, उनका वृत्तान्तभी आप कहही चुके हैं ॥ ३ ॥ हे महाभाग ! इन इक्ष्वाकु आदिका पृथक् पृथक् वंश और वंशोंमें होनेवालोंके चरित्र मैं सुनना चाहता हूँ, सो कृपापूर्वक आप मुझसे वर्णन कीजिये ॥ ४ ॥ हे महाभाग ! इस वंशमें जो पुरुष होगयेहैं और जो आगेको होंगे जो अब

वर्तमान हैं पुण्यकीर्तिवाले उन सब मनुष्योंका विक्रम आप यथार्थ यथार्थ मुझसे कहिये ॥ ५ ॥ श्रीसूतजी बोले कि, ब्रह्मवादी ब्राह्मणोंकी सभामें राजा परीक्षित्‌ने जब इस प्रकारसे पूँछा, तब परमधर्मज्ञ श्रीशुकदेवजी कथाका आरंभ करनेलगे ॥ ६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित ! मनुके वंशका वृत्तान्त हम कहतेहैं; तुम श्रवण करो। परन्तु इनका विस्तारसे वृत्तान्त तो हम सहस्रों वर्षतक नहीं कहसक्ते ॥ ७ ॥ हे राजन्! जो परम पुरुष पर अपर भूतोके आत्मा हैं, आगे केवल वही थे कल्पके अन्तमें उनके अतिरिक्त विश्वमें और कुछ वस्तु नहीं थी ॥ ८ ॥ उन परमपुरुषकी नाभिसे एक सुवर्णमय कमल उत्पन्नहुआ। हे महाराज ! उस कमलसे चतुर्मुख ब्रह्माजीका जन्म हुआ ॥ ९ ॥ इन ब्रह्माजीके मनसे मरीचि जन्मे, उनके पुत्र

सूत उवाच ॥ एवं परीक्षिता राज्ञा सदसि ब्रह्मवादिनाम् ॥ पृष्टः प्रोवाच भगवाञ्छुकः परमधर्मवित् ॥ ६ ॥
श्रीशुक उवाच ॥ श्रूयतां मानवो वंशः प्राचुर्येण परंतप ॥ न शक्यते विस्तरतो वक्तुं वर्षशतैरपि ॥ ७ ॥ परावरेषां
भूतानामात्मा यः पुरुषः परः ॥ स एवासीदिदं विश्वं कल्पांतेऽन्यन्न किंचन ॥ ८ ॥ तस्य नाभेः समभवत्पद्मकोशो
हिरण्मयः ॥ तस्मिञ्जज्ञे महाराज स्वयंभूश्चतुराननः ॥ ९ ॥ मरीचिर्मनसस्तस्य जज्ञे तस्यापि कश्यपः ॥ दाक्षायण्यां
ततोऽदित्यां विवस्वानभवत्सुतः ॥ १० ॥ ततो मनुः श्राद्धदेवः संज्ञायामास भारत ॥ श्रद्धायां जनयामास दश
पुत्रान्स आत्मवान् ॥ ११ ॥ इक्ष्वाकुनृगशर्यातिदिष्टधृष्टकरूषकान् ॥ नरिष्यंतं पृषध्रं च नभगं च कविं विभुः ॥
॥ १२ ॥ अप्रजस्य मनोः पूर्वं वसिष्ठो भगवान्किल ॥ मित्रावरुणयोरिष्टिं प्रजार्थमकरोत्प्रभुः ॥ १३ ॥ तत्र श्रद्धा मनोः
पत्नी होतारं समयाचत ॥ दुहित्रर्थमुपागम्य प्रणिपत्य पयोव्रता ॥ १४ ॥

कश्यपजी हुये, इन कश्यपजीकी भार्या दक्षकी बेटी आदितिके गर्भ और कश्यपजीसे सूर्यका जन्म हुआ॥ १० ॥ हे भारत ! इन सूर्यनारायणसे संज्ञाके गर्भमें श्राद्धदेव मनु उत्पन्नहुए। इन श्राद्धदेवकी भार्या श्रद्धा हुई कि, जिनके गर्भसे इन महात्माके दश पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ११ ॥ उनके नाम यह हैं यथा इक्ष्वाकु, नृग, शर्य्याति, दिष्ट, धृष्ट, करुष, नरिष्यन्त, पृषध्र, नभग, और कवि ॥ १२ ॥ हे राजन् ! इक्ष्वाकु आदि पुत्रोंकी उत्पत्तिके पहले मनुजी निःसन्तान थे, इसलिये महर्षि वसिष्ठजीने उनको मित्रावरुणका यज्ञ कराया ॥ १३ ॥ हे राजन् ! मनुकी भार्या श्रद्धा उस यज्ञमें केवल दूधही पीकर नियमसहित

होताके निकटगई और प्रणाम करके यह प्रार्थना करी कि आप ऐसा होम करें कि, जिससे मेरे कन्या उत्पन्नहो ॥ १४ ॥ श्रद्धाकी प्रार्थनासे "अहे यज्ञकर" इसप्रकार अध्वर्य्युसे प्रेरित हो, होताने हविके ग्रहण होजानेपर मनमें इस प्रकारका ध्यान और मुखसे "वषट्" शब्द उच्चारण करके मनुभार्याकी प्रार्थनाको पूर्ण किया, ॥१५॥ हे राजन्! जब होताने इस प्रकारसे आचरण किया तब मनुके इला नाम एक कन्या उत्पन्नहुई। पुत्रकी चाहना होनेके कारण पुत्रीके होनेसे मनुको संतोष नहीं हुआ। इसलिये वह असंतुष्ट हो वसिष्ठजीसे बोले कि ॥ १६ ॥ हे भगवन्! आप ब्रह्मवादी हैं। आप लोगोंका यह विपरीत कर्म कैसे हुआ? हा! कैसा कष्ट है? इस प्रकारसे मंत्रका उलटा होना उचित नहीं है ॥ १७ ॥ आपलोग ब्रह्मज्ञ और योगी हैं। तपकी

प्रेषितोऽध्वर्युणा होता ध्यायंस्तत्सुसमाहितः ॥ हविषि व्यचरत्तेन वषट्कारं गृणन्द्विजः ॥ १५ ॥ होतुस्तद्व्यभिचारेण कन्येला नाम साऽभवत् ॥ तां विलोक्य मनुः प्राह नातिहृष्टमना गुरुम् ॥ १६ ॥ भगवन्किमिदं जातं कर्म वो ब्रह्मवादिनाम् ॥ विपर्ययमहो कष्टं मैवं स्याद् ब्रह्मविक्रिया ॥ १७ ॥ यूयं मंत्रविदो युक्तास्तपसा दग्धकिल्बिषाः ॥ कुतः संकल्पवैषम्यमनृतं विबुधेष्विव ॥ १८ ॥ तन्निशम्य वचस्तस्य भगवान्प्रपितामहः ॥ होतुर्व्यतिक्रमं ज्ञात्वा बभाषे रविनंदनम् ॥ १९ ॥ एतत्संकल्पवैषम्यं होतुस्ते व्यभिचारतः ॥ तथाऽपि साधयिष्ये ते सुप्रजस्त्वं स्वतेजसा ॥ २० ॥ एवं व्यवसितो राजन्भगवान्सुमहायशाः ॥ अस्तौषीदादिपुरुषमिलायाः पुंस्त्वकाम्यया ॥ २१ ॥ तस्मै कामवरं तुष्टो भगवान्हरिरीश्वरः ॥ ददाविलाऽभवत्तेन सुद्युम्नः पुरुषर्षभः ॥ २२ ॥ स एकदा महाराज विचरन्मृगयां वने ॥ वृतः कतिपयामात्यैरश्वमारुह्य सैंधवम् ॥ २३ ॥

अग्निसे आपके अनन्तपाप भस्म होगये हैं, देवता लोगोंमें अमृतकी समान आप सब लोगोंमें इस प्रकार संकल्पकी विषमता कैसे हुई? ॥ १८ ॥ हे राजन्! मनुके यह वचन सुनकर महर्षि वसिष्ठजी होताके व्यभिचारको समझगये और मनुसे बोले कि ॥ १९ ॥ हे वत्स! यद्यपि तुम्हारे होताने अन्यथाचरण किया है, तौभी हम तुमको सुन्दर पुत्रही देंगे ॥२०॥ हे राजन्! वसिष्ठजी इस प्रकारसे कह मनुकी कन्या इलाको पुत्र बनानेकी कामनासे भगवान् आदिपुरुषकी स्तुति करने लगे ॥ २१ ॥ वसिष्ठजीकी स्तुतिसे भगवान् शीघ्रही प्रसन्न होगये और संतुष्ट हो वसिष्ठजीको मनमाना वरदान दिया उस वरके प्रभावसे मनुकी कन्या इला सुद्युम्न नामक श्रेष्ठ पुत्र होगई ॥ २२ ॥ हे महाराज! यह सुद्युम्न एक दिन सिंधुदेशके उत्पन्नहुये

घोड़ेपर चढकर और कुछेक मंत्रियोंको साथले आखेटके लिये वनमें विचरण करनेलगा ॥ २३ ॥ उसके हाथमें रुचिर धनुष और विचित्र बाण था और शरीरमें दृढ बख्तर पहरे हुए था, इसलिये वह मृगोंके पीछे निर्भय दौड़ता हुआ उत्तर दिशामें पहुँचा ॥ २४ ॥ यहाँ सुमेरु पर्वतकी तलैटीमें सुकुमार वन है, जहाँ भगवान् भूतनाथ भूतेश्वर सदा पार्वतीजीके साथ रहकर विहार किया करते हैं, मनुका पुत्र सुद्युम्न अपने सेवकोंके साथ उसी वनमें पहुँचा । उसने वहाँ पहुँचतेही अपने आपको स्त्री देखा और अपने घोड़ेको घोड़ी रूप पाया ॥ २५ ॥ २६ ॥ और उसके सब सेवक अकस्मात् अपने अपने पुरुषपनमें विकार हुआ देख परस्पर एक दूसरेको निहार विस्मित हुये ॥ २७ ॥ यह सुन राजा परीक्षित् बोले कि, हे भगवन् ! यह स्थान ऐसे गुणवाला कैसे हुआ ? और किस पुरुषने इस स्थानको ऐसा करदिया ? इस बातको सुनकर हमको बडा कौतूहल हुआ

प्रगृह्य रुचिरं चापं शरांश्च परमाद्भुतान् ॥ दंशितोऽनुमृगं वीरो जगाम दिशमुत्तराम् ॥ २४ ॥ स कुमारो वन मेरोरधस्तात्प्रविवेश ह ॥ यत्रास्ते भगवाञ्छर्वो रममाणः सहोमया ॥ २५ ॥ तस्मिन्प्रविष्ट एवासौ सुद्यु म्नः परवीरहा ॥ अपश्यत्स्त्रियमात्मानमश्वं च वडवां नृप ॥ २६ ॥ तथा तदनुगास्सर्वे आत्मलिंगविपर्ययम् ॥ दृष्ट्वा विमनसोऽभूवन्वीक्षमाणाः परस्परम् ॥ २७ ॥ राजोवाच ॥ कथमेवंगुणो देशः केन वा भगवन्कृतः ॥ प्रश्नमेनं समा चक्ष्व परं कौतूहलं हि नः ॥ २८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा गिरिशं द्रष्टुमृषयस्तत्र सुव्रताः ॥ दिशो वितिमिराभासाः कुर्वंतः समुपागमन् ॥ २९ ॥ तान्विलोक्यांबिका देवी विवासा व्रीडिता भृशम् ॥ भर्तुरंकात्समुत्थाय नीवीमाश्वथ पर्यधात् ॥ ३० ॥ ऋषयोऽपि तयोर्वीक्ष्य प्रसंगं रममाणयोः ॥ निवृत्ताः प्रययुस्तस्मान्नरनारायणाश्रमम् ॥ ३१ ॥

है, सो आप कृपा करके इस प्रश्नकी व्याख्या कीजिये ॥ २८ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे नृपश्रेष्ठ ! एक समय श्रेष्ठ बुद्धिवाले ऋषिलोग भगवान् गिरीश ( महादेवजी ) का दर्शन करनेकी वासनासे सब दिशाओंका अंधकार दूर करते और प्रकाशको रहित करते केवल अपना प्रभाव प्रकाशित करते हुये इस वनमें गये थे ॥ २९ ॥ उस समय भगवती अम्बिकादेवी विवसन अर्थात् वस्त्ररहित थीं, इसलिये मुनि लोगोको देखकर अत्यन्त लज्जित हुईं और घबराय पतिकी गोदीसे उतर झटपट कटि वसन पहरलिये ॥ ३० ॥ हरंगौरीका विहार देखकर उन सब ऋषिगणोंका मनभी स्त्री प्रसङ्गसे कलुषित हुआ । और वह उसी समय वहाँसे लौटकर नर नारायणके आश्रमको चलेगये ॥ ३१ ॥

तिसके पीछे भगवान् भूतनाथ अपनी प्राणप्यारीका प्रियकार्य करनेको समझाते बुझाते हुये बोले कि, आजसे जो कोई इस स्थानमें आवेगा, वह उसीसमय स्त्री होजायगा ❀ हे राजन्! तबसे सब पुरुषोंने इस वनको छोड़ दिया कोई उस दिशाकोभी तो नहीं जाता था ॥ ३२ ॥ राजकुमार सुद्युम्न अपने सेवकोंके साथ इस वनमें प्रवेश करनेके पीछे वन वनमें भ्रमण करने लगे ॥ ३३ ॥ सखी सहेली नारियोंके साथ उस सुद्युम्नको अपने

तदिदं भगवानाह प्रियायाः प्रियकाम्यया ॥ स्थानं यः प्रविशेदेतत्स वै योषिद्भवेदिति ॥ ३२ ॥ तत ऊर्ध्वं वनं तद्वै पुरुषा वर्जयंति हि ॥ सा चानुचरसंयुक्ता विचचार वनाद्वनम् ॥ ३३ ॥ अथ तामाश्रमाभ्याशे चरंतीं प्रमदोत्तमाम् ॥ स्त्रीभिः परिवृतां वीक्ष्य चकमे भगवान्बुधः ॥ ३४ ॥ सापि तं चकमे सुभ्रूः सोमराजसुतं पतिम् ॥ स तस्यां जनयामास पुरूरवसमात्मजम् ॥ ३५ ॥ एवं स्त्रीत्वमनुप्राप्तः सुद्युम्नो मानवो नृपः ॥ सस्मार स्वकुलाचार्यं वसिष्ठमिति शुश्रुम ॥ ३६ ॥ स तस्य तां दशां दृष्ट्वा कृपया भृशपीडितः ॥ सुद्युम्नस्याशयन्पुंस्त्वमुपाधावत शंकरम् ॥ ३७ ॥

आश्रमके समीप भ्रमण करता हुआ भगवान् बुधजीने देखा ॥ ३४ ॥ देखतेही बुधके मनमें कामदेवका संचार हुआ। और वह सुद्युम्न जो कि, मनोहर स्त्रीके रूपमेंथे, चन्द्रमाके पुत्रको देख उनको पति बनानेकी अभिलाषा की ॥ ३५ ॥ इसलिये बुधने उसका पाणिग्रहण किया और उसके गर्भसे बुधके पुरूरवा नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ३६ ॥ हे राजन्! ऐसा सुना गया है कि, मनुके पुत्र सुद्युम्नने इस प्रकार स्त्रीपनको प्राप्त

* शंका–महादेवजी तो वडे शीलवान् और दयानिधान थे, फिर उन्होंने ऐसा क्यों कहा? कि हमारे स्थानके सामने जो कोई पुरुषमात्र आवेगा वह उसी समय स्त्री हो जावेगा, चौरासी लाख योनिमें किसी योनिका पुरुष क्यों न हो? और तीन लोकमें जो चराचरप्राणी हैं वह सव अपने अपने कामकी सिद्धिके लिये शिवके समीप कैलासको जाते हैं और वह लोग स्त्री नहीं होते क्या कारण?

उत्तर–जव शिवजी शाप दे चुके तो पीछे अपने मनमें विचारा कि, अव क्या उपाय करना चाहिये उसी दिनसे कैलासके चारों ओर अपने गण वैठाल दिये हैं जो कोई प्राणी कैलासको आता है तो शिवगण एक कोस आगे उसको रोकलेते हैं, और शिवजीसे वूझते हैं कि, हे महाराज! अमुक पुरुष आपके दर्शनके लिये आये हैं, तव महादेव आज्ञादेते हैं कि, आनेदो, तव वह मनुष्यको कैलासकी सीमाके भीतर ले जाते हैं. इसलिये वह लोग स्त्री नहीं होते कोशभर पर खडा होनेका कारण यही हैं, कि जिस सीमाके भीतर आनेमें स्त्री होते हैं, उस सीमाके दूर वह एक कोश भरपर खडा करते हैं ॥

हो अपने कुलाचार्य महर्षि वसिष्ठजीको स्मरण किया था ॥ ३७ ॥ स्मरण करतेही महर्षि वसिष्ठजी इनके समीप आये और इनकी यह दशा देख दयासिंधु दयाके मारे अति दुःखित हुये। और फिर उनको पुरुष करनेकी इच्छासे श्रीमहादेवजीके निकट जाय उनकी स्तुति करने लगे ॥ ३८ ॥ हे राजन्! वशिष्ठजीकी स्तुतिसे भगवान् उनके प्यारे कार्यको और अपने वचनको सत्य करनेके लिये यह बोले कि तुम्हारे गोत्रमें उत्पन्नहुआ सुद्युम्न एक मास पुरुष और एक मास स्त्री रहेगा। इस व्यवस्थासे यह सुद्युम्न पृथ्वीका पालन करेगा ॥३९॥ हे राजन्! इस प्रकारसे कुलाचार्य वशिष्ठजीकी कृपासे यद्यपि सुद्युम्न पुरुषत्व पाय व्यवस्थापूर्वक पृथ्वीका पालन करता था परन्तु महीनेके महीने स्त्री होजानेसे छिपकर सभामें न आता, इसलिये

तुष्टस्तस्मै स भगवानृषये प्रियमावहन् ॥ स्वां च वाचमृतां कुर्वन्निदमाह विशांपते ॥ ३८ ॥ मासं पुमान्स भविता मासं स्त्री तव गोत्रजः ॥ इत्थं व्यवस्थया कामं सुद्युम्नोऽवतु मेदिनीम् ॥ ३९ ॥ आचार्यानुग्रहात्कामं लब्ध्वा पुंस्त्वं व्यवस्थया ॥ पालयामास जगतीं नाभ्यनंदन्स्म तं प्रजाः ॥४०॥ तस्योत्कलो गयो राजन्विमलश्च सुतास्त्रयः ॥ दक्षिणापथराजानो बभूवुर्धर्मवत्सलाः ॥ ४१ ॥ ततः परिणते काले प्रतिष्ठानपतिः प्रभुः ॥ पुरूरवस उत्सृज्य गां पुत्राय गतो वनम् ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे इलोपाख्याने सुद्युम्नस्य स्त्रीपुंस्त्वयोः प्राप्तिर्नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं गतेऽथ सुद्युम्ने मनुर्वैवस्वतः सुते ॥ पुत्रकामस्तपस्तेपे यमुनायां शतं समाः ॥ १ ॥

प्रजा उनसे असंतुष्ट थीं ॥ ४० ॥ इस राजा सुद्युम्नके तीन पुत्र थे, उत्कल, गय और विमल। यह तीनों जन धर्मपरायण थे और दक्षिण देशका राज्य करते थे ॥ ४१ ॥ प्रतिष्ठान पुरीका (जो अब प्रयागमें गंगाजीके पार झूसी नामसे प्रसिद्ध है) पति सुद्युम्न वृद्धावस्थाको प्राप्त हुआ देख अपने पुत्र पुरूरवाके हाथमें राज्यका भार सौंप वनको चलागया ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायामिलोपाख्याने प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ दोहा—मनु द्वै सुत वैराग्यसे, रहे असुत वन जाय। करुपादिक पँचसुतनकी, कथा द्वितिय अध्याय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षितसे बोले कि, हे नृपोत्तम! सुद्युम्नकी इस प्रकारसे अवस्था हुई तब वैवस्वत मनुने पुत्रकी कामना करके शतवर्षतक यमुनामें तप

किया था ॥ १ ॥ तिसके पीछे सन्तानके अर्थ भगवान् वासुदेवका यज्ञ किया; तिस यज्ञके करनेसे उन्होंने अपने योग्य दश पुत्र पाये । इन दश पुत्रोंमें इक्ष्वाकु सबसे बड़े थे ॥ २ ॥ हे राजन् ! मनुके पृषध्रनामक जो पुत्रहुआ था, उसको मनुजीने गोपालक बनाया इसलिये वह पुत्र वीरासन व्रत धारण करके रात्रिके समय सावधान होकर गायोंकी रक्षा करता था ॥ ३ ॥ एक दिन रात्रिके समय जल वर्षरहा था कि उसी समय एक सिंह आनकर गोठमें घुस गया । उसके घुसतेही गोठमें जितनी गायें सो रही थीं सब डकरायकर इधर उधर दौड़ने लगीं ॥ ४ ॥ गोठमें घुसा हुआ सिंह अतिशय बलवान् था, वह एक गायको जब पकड़कर भागने लगा, तब वह एक गाय अति आर्त होकर पुकारी, उस गायका

**ततोऽयजन्मनुर्देवमपत्यार्थं हरिं प्रभुम् ॥ इक्ष्वाकुपूर्वजान् पुत्रान् लेभे स्वसदृशान् दश ॥ २ ॥ पृषध्रस्तु मनोः पुत्रो गोपालो गुरुणा कृतः ॥ पालयामास गा यत्तो रात्र्यां वीरासनव्रतः ॥३॥ एकदा प्राविशद् गोष्ठं शार्दूलो निशि वर्षति ॥ शयाना गाव उत्थाय भीतास्ता बभ्रमुर्व्रजे ॥ ४ ॥ एकां जग्राह बलवान् सा चुक्रोश भयातुरा ॥ तस्यास्तत्क्रंदितं श्रुत्वा पृषध्रोऽभिससार ह ॥ ५ ॥ खड्गमादाय तरसा प्रलीनोडुगणे निशि ॥ अजानन्नहनद् बभ्रोः शिरः शार्दूलशंकया ॥ ६ ॥ व्याघ्रोऽपि वृक्णश्रवणो निस्त्रिंशाऽग्राहतस्ततः ॥ निश्चक्राम भृशं भीतो रक्तं पथि समुत्सृजन् ॥ ७ ॥ मन्यमानो हतं व्याघ्रं पृषध्रः परवीरहा ॥ अद्राक्षीत्स्वहतां बभ्रुं व्युष्टायां निशि दुःखितः ॥ ८ ॥ तं शशाप कुलाचार्यः कृतागसम कामतः ॥ न क्षत्रबंधुः शूद्रस्त्वं कर्मणा भवितामुना ॥ ९ ॥**

डकराना सुनकर पृषध्र उस शार्दूलके पीछे दौड़ा ॥ ५ ॥ एक तो रात ऐसी अँधियारी थी, कि अपना देहभी नहीं दिखाई देता था, दूसरे घनघोर घटासे औरभी अंधकार होरहा था, कि जिससे कुछ नहीं दीखता था, इसलिये पृषध्रने खड्ग ग्रहण करके समीप व्याघ्र समझ अज्ञानतासे गायका शिर काट डाला ॥ ६ ॥ इस खड्गके चलानेसे सिंहकाभी कान कट गया वह अत्यन्त भीत हो मार्गमें रुधिर गिराता हुआ भागगया ॥ ७ ॥ पृषध्रने मनमें समझा था कि सिंह मरगया, परन्तु जब प्रभात हुआ तो देखा कि, कपिला मारी गई, तब बहुतही दुःखित हुआ ॥ ८ ॥ हे राजन् ! यद्यपि राजकुमार पृषध्रने यह अपराध अनजानमें किया था, तौ भी कुलपुरोहितने गायके शोकसे व्याकुल हो उसको यह शापदिया

कि, रे पापिष्ठ ! तू क्षत्रियोंका बंधुभी नहीं हो सकेगा बरन् इसी जन्ममें क्रमसे शूद्र होगा ❀ ॥ ९ ॥ जब इस प्रकारसे आचार्यने शाप दिया, तब पृषध्रने हाथ जोडकर उसको अंगीकर किया, फिर ब्रह्मचर्य धारणकर मुनियोंके प्यारे व्रतको ग्रहण किया ॥ १० ॥ तिसके पीछे सर्वात्मा निर्मल परमपुरुष भगवान् वासुदेवमें भक्ति करके एकान्तताको प्राप्त, सर्व प्राणियोंका सुहृद् और सबको समान अर्थात् बराबर देखनेवाला हुआ । उसने

एवं शप्तस्तु गुरुणा प्रत्यगृह्णात्कृतांजलिः ॥ अधारयद्व्रतं वीर ऊर्ध्वरेता मुनिप्रियम् ॥ १० ॥ वासुदेवे भगवति सर्वात्मनि परेऽमले ॥ एकांतित्वं गतो भक्त्या सर्वभूतसुहृत्समः ॥ ११ ॥ विमुक्तसंगः शांतात्मा संयताक्षोऽपरिग्रहः ॥ यदृच्छयोपपन्नेन कल्पयन् वृत्तिमात्मनः ॥ १२ ॥ आत्मन्यात्मानमाधाय ज्ञानतृप्तः समाहितः ॥ विचचार महीमेतां जडांधबधिराकृतिः ॥ १३ ॥

संग छोड़ दिया, उसकी आत्मा शान्त होगई, दोनों नेत्र जिसके वशमें होगये संग्रहको त्याग अपने आपसे जो कुछ मिल जाता था, उसीसे अपनी जीविका करताथा ॥ ११ ॥ १२ ॥ और परमात्मामें आत्माको लगाकर ज्ञानसे तृप्त हो जड़ अंध, अथवा बहरेकी समान पृथ्वीपर घूमताथा ॥१३॥

* शंका– गौका वध करनेवाला राजा पृषध्र जो था उसको वसिष्ठजीने यह शाप दिया कि, तू गायका मारनेवाला है, इस दुष्ट कर्मके करनेसे शूद्रयोनिको प्राप्तहोगा, ऐसा शाप उसको क्यों दिया ? क्योंकि गायका वध करना शूद्रका कर्म नहीं है, चाण्डालका कर्म है,

उत्तर–सत्ययुगमें त्रिदण्डीनाम मुनि किसी समय बाज पक्षीका रूप धरकर ससारमें भ्रमण करते थे, एक दिन यमपुरीको अपनी इच्छासे कौतुक देखनेके लिये चलेगये, तब यमपुरीकी स्त्री मुनिका चरित्र जानकर कौतूहल करनेके लिये गौका रूप धरकर पक्षी रूप जो मुनि थे उनको अपने शृंगोंसे मारनेके लिये दौडी, तब मुनिने शाप दिया कि बारह १२ वर्ष तू गाय रूप रहैगी इसलिये वह यमपुरीकी स्त्री गाय बनकर अयोध्याके राजाकी गायोंमें रहा करती थी उसकी गोरूप स्त्रीको पृषध्रने दैवयोगसे मारडाला , तब मुनिका शाप छूटकर पृषध्रकी मोक्ष होनेके लिये आशीर्वाद देकर अपने पतिके पास गई. वशिष्ठजीने ध्यान करके सब चरित्र जान लिया और दो काम विचारकर गायोंका महात्म्य बढानेके लिये, कि आगेको कोई ऐसा काम न करै और पृषध्रकी मोक्ष होनेके लिये शाप, दिया कि जा ? तू शूद्र होजा, कोई बूझै कि शूद्र होनेका शाप क्यों दिया तो शूद्र होनेका कारण यह है कि शूद्र अभिमान रहित होते हैं और श्री गगाजीका भाई भी शूद्र है और यह सबको विदित हैं कि, भगवान्के चरणसे शूद्र उत्पन्न हुए हैं और गगाजी भी भगवान्के चरणोंसे निकली हैं, इसलिये दो गुण करके शूद्रकी मुक्ति शीघ्र होती है, इसलिये वशिष्ठजीने पृषध्रको शूद्र होना कहा था ॥

हे राजन् ! इसप्रकार आचार्य व्यवहारयुक्त हो पृषध्रने वनमें प्रवेश करके अपने शरीरको भस्म करदिया और परब्रह्मके पदको प्राप्त हुआ ॥१४॥ हे महाराज ! मनुका छोटा पुत्र कवि विषयका लालच छोड़ बंधु बांधवों सहित राज्यको छोड़नेके पीछे परमपुरुषको हृदयमें धारण करके किशोर अवस्थाके समयमेंही वनको चला गया । इसलिये उसका भी वंश आगेको न चला ॥ १५ ॥ परन्तु मनुके करूष नामक जो पुत्र था, उससे कारूप आख्यासे विख्यात क्षत्रिय जातिकी उत्पत्ति हुई; वह जाति ब्रह्मनिष्ठ, धर्मरक्षक और उत्तर मार्गके देश की राजा हुई ॥१६॥ इस प्रकार धृष्टनामक मनुके पुत्रसे धार्ष्ट्य नामसे प्रसिद्ध क्षत्रियोंकी जाति उत्पन्न हुई । वह इस पृथ्वीमण्डलपर ब्राह्मणपनको प्राप्त हुई है। हे राजन् ! नृगनामक जो मनुका

एवं वृत्तो वनं गत्वा दृष्ट्वा दावाग्निमुत्थितम् ॥ तेनोपयुक्तकरणो ब्रह्म प्राप परं मुनिः ॥ १४ ॥ कविः कनीयान् विषयेषु निस्स्पृहो विसृज्य राज्यं सह बंधुभिर्वनम् ॥ निवेश्य चित्ते पुरुषं स्वरोचिषं विवेश कैशोरवयाः परं गतः ॥ १५ ॥ करूषान्मानवादासन् कारूषाः क्षत्रजातयः ॥ उत्तरापथगोप्तारो ब्रह्मण्या धर्मवत्सलाः ॥ १६ ॥ धृष्टाद्धार्ष्टमभूत् क्षत्रं ब्रह्मभूयं गतं क्षितौ ॥ नृगस्य वंशः सुमतिर्भूतज्योतिस्ततो वसुः ॥ १७ ॥ वसोः प्रतीकस्तत्पुत्र ओघवानोघवत्पिता ॥ कन्या चौघवती नाम सुदर्शन उवाह ताम् ॥ १८ ॥ चित्रसेनो नरिष्यंताद्दृक्षस्तस्य सुतोऽभवत् ॥ तस्य मीढ्वांस्ततः कूर्च इंद्रसेनस्तु तत्सुतः ॥ १९ ॥ वीतिहोत्रस्त्विंद्रसेनात्तस्य सत्यश्रवा अभूत् ॥ उरुश्रवाः सुतस्तस्य देवदत्तस्ततोऽभवत् ॥ २०

था, उसका पुत्र सुमति, उसका पुत्र भूतज्योतिः और उसका संतान वसु हुआ ॥१७॥ वसुका पुत्र प्रतीक, उसका पुत्र ओघवान हुआ, इस ओघवानके औघवान नामक एक पुत्र और औघवती नामक एक पुत्री उत्पन्न हुई । उस औघवती कन्याके साथ राजा सुदर्शनने विवाह किया ॥१८॥ हे राजन् ! नरिष्यन्त नामक जो मनुका पुत्र था, उसका पुत्र चित्रसेन, उस चित्रसेनका पुत्र ऋक्ष उसका पुत्र मीढ्वान् और मीढ्वान्से कूर्च उत्पन्न हुआ, उस कूर्चके इन्द्रसेन नामक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ १९ ॥ इन्द्रसेनका पुत्र वीतिहोत्र और वीतिहोत्रसे सत्यश्रवाने जन्म ग्रहण किया इस सत्यश्रवाका पुत्र

उरुश्रवा और उरुश्रवासे देवदत्तकी उत्पत्ति हुई ॥ २० ॥ देवदत्तके पुत्र अग्निवेश्य हुए। यह स्वयं भगवान् अग्नि उत्पन्न हुएथे; यह अग्निवेश्यही कानीन और जातूकर्ण्य नामसे विख्यात महान् ऋषि हुए थे और उनसेही आग्निवेश्यायन नाम प्रसिद्ध ब्रह्मकुलकी उत्पत्ति हुई है॥२१॥ हे नृप! नरिष्यंतके वंशका वर्णन हुआ, अब दिष्टवंशका वर्णन करता हूं सो आप मन लगाय एकाग्रचित्त हो सुनिये ॥२२॥ दिष्टका पुत्र नाभाग, पीछे जिस नाभागकी कथा कहेंगे वह यह नाभाग नहीं है, यह और है जो कर्मद्वारा वैश्यपनको प्राप्त हुआथा, इसका पुत्र भलन्दन और भलन्दनसे वत्सप्री

ततोऽग्निवेश्यो भगवानग्निः स्वयमभूत्सुतः ॥ कानीन इति विख्यातो जातूकर्ण्यो महानृषिः ॥ २१ ॥ ततो ब्रह्मकुलं जातमाग्निवेश्यायनं नृप ॥ नरिष्यंतान्वयः प्रोक्तो दिष्टवंशमतः शृणु ॥ २२ ॥ नाभागो दिष्टपुत्रोऽन्यः कर्मणा वैश्यतां गतः ॥ भलंदनः सुतस्तस्य वत्सप्रीतिर्भलंदनात् ॥ २३ ॥ वत्सप्रीतेः सुतः प्रांशुस्तत्सुतं प्रमतिं विदुः ॥ खनित्रः प्रमतेस्तस्माच्चाक्षुषोऽथ विविंशतिः ॥ २४ ॥ विविंशतिसुतो रंभः खनिनेत्रोऽस्य धार्मिकः ॥ करंधमो महाराज तस्यासीदात्मजो नृपः ॥ २५ ॥ तस्यावीक्षित्सुतो यस्य मरुत्तश्चक्रवर्त्यभूत ॥ संवर्त्तोऽयाजयद्यं वै महायोग्यंगिरस्सुतः॥ २६ ॥ मरुत्तस्य यथा यज्ञो न तथाऽन्यस्य कश्चन ॥ सर्वं हिरण्मयं त्वासीद्यत्किंचिच्चास्य शोभनम् ॥ २७ ॥ अमाद्यदिंद्रः सोमेन दक्षिणाभिर्द्विजातयः ॥ मरुतः परिवेष्टारो विश्वेदेवाः सभासदः ॥ २८ ॥

तिकी उत्पत्ति हुई ॥ २३ ॥ वत्सप्रीतिका पुत्र प्रांशु, उसका पुत्र प्रमति, प्रमतिका पुत्र खनित्र, तिससे चाक्षुषने जन्म ग्रहण किया। चाक्षुषका पुत्र विविंशति ॥२४॥ तिसका पुत्र रम्भ, रम्भका पुत्र खनिनेत्र, जोकि परमधार्मिक हुआ, इस खनिनेत्रके पुत्र करन्धम राजाहुये ॥ २५ ॥ करन्धमके पुत्र अवीक्षित् अविक्षित्के मरुत्त जो कि, चक्रवर्ती हुए। जिनको अंगिराके पुत्र महायोगी संवर्त्तने यज्ञ करायाथा ॥ २६ ॥ इस मरुत्तके यज्ञकी समान किसीका यज्ञ प्रसिद्ध नहीं है। उनके यज्ञके मध्य सब पात्र सुवर्णके बने हुए शोभायमानथे ॥ २७ ॥ जिनके यज्ञमें सोमपान करके

सुरेन्द्र प्रसन्न हुये बहुत सारी दक्षिणा पाय ब्राह्मणोंको हर्ष होताथा, इस यज्ञमें मरुद्गण परोसने वाले और विश्वेदेवागण सभासद हुएथे ॥ २८ ॥ इन मरुत्तके पुत्र दम, तिनके पुत्र राज्यवर्द्धन, तिनके सुत सुधृति सुधृतिका पुत्र नर ॥ २९ ॥ तिनका पुत्र केवल, तिससे बन्धुमान् उत्पन्न हुए। बन्धुमान्के पुत्र वेगवान्, तिनके पुत्र बंधु, तिनके संतान तृणबिन्दु राजा हुये ॥ ३० ॥ यह राजा अति उत्तमोत्तम गुणविभूपित था, श्रेष्ठ अप्सरा अलम्बुषा देवी उनके गुणोंपर मोहित हो, उनके संग हुई. इस अलम्बुषा अप्सराके तृणबिन्दुसे कई एक पुत्र और इडविडा नामक एक कन्या उत्पन्न

मरुत्तस्य दमः पुत्रस्तस्यासीद्राज्यवर्धनः ॥ सुधृतिस्तत्सुतो जज्ञे सौधृतेयो नरः सुतः ॥ २९ ॥ तत्सुतः केवलस्तस्माद्बंधुमान्वेगवांस्ततः ॥ बंधुस्तस्याभवद्यस्य तृणबिंदुर्महीपतिः ॥ ३० ॥ तं भेजेऽलंबुषा देवी भजनीयगुणालयम् ॥ वराप्सरा यतः पुत्राः कन्या चेडविडाऽभवत ॥ ३१ ॥ तस्यामुत्पादयामास विश्रवा धनदं सुतम् ॥ प्रादाय विद्यां परमामृषिर्योगेश्वरात्पितुः ॥ ३२ ॥ विशालश्शून्यबंधुश्च धूम्रकेतुश्च तत्सुताः ॥ विशालो वंशकृद्राजा वैशालीं निर्ममे पुरीम् ॥ ३३ ॥ हेमचन्द्रः सुतस्तस्य धूम्राक्षस्तस्य चात्मजः ॥ तत्पुत्रात्संयमादासीत्कृशाश्वः सहदेवजः ॥ ३४ ॥ कृशाश्वात्सोमदत्तोऽभूद्योऽश्वमेधैरिडस्पतिम् ॥ इष्ट्वा पुरुषमापाग्र्यां गतिं योगेश्वराश्रितः ॥ ३५ ॥

हुई ॥ ३१ ॥ हे राजन्! योगीश्वर विश्रवाजी ऋषिने अपने पिताजीसे परमविद्याको प्राप्त होकर इस इडविडाके गर्भमें कुबेरको उत्पन्न किया ॥३२॥ अब तृणबिन्दुके पुत्रोंका वृत्तान्त सुनो। विशाल, शून्यबन्धु और धूम्रकेतु, यह तीन जन तृणबिंदुके पुत्र हुए। उनमें विशालही वंशकारी राजा हुआ। और उसने वैशाली नामक एक पुरी भी बनाई ॥३३॥ इस विशालका पुत्र हेमचन्द्र हेमचन्द्रका पुत्र धूम्राक्ष और इसका पुत्र संयम हुआ संयमके देवज और कृशाश्व यह दो पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ३४ ॥ उनमें कृशाश्वका पुत्र सोमदत्त हुआ कि, जिसने अनेक अश्वमेध यज्ञ करके यज्ञपति परम

पुरुषकी पूजा कर योगीश्वर लोगोंकी आश्रित उत्तमगति प्राप्त की ॥ ३५ ॥ सोमदत्तका पुत्र सुमति, सुमतिका पुत्र जनमेजय हुआ, श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् ! विशालवंशमें यह राजागण उत्पन्न हुए यह सब राजा तृणबिन्दुका यश धारण करनेवाले थे ॥ ३६ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ दोहा–मनुसुत वंश शर्यातिके, भई सुकन्या एक । तिसरे में रैवतकथा, वरणौं सहित विवेक ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! मनुका पुत्र शर्य्याति अति ब्रह्मनिष्ठ राजा हुआ । उसने अंगिरागणोंके यज्ञमें दूसरे दिवसका कर्तव्य कर्म उपदेश किया ॥ १ ॥ इस राजाके कमलके समान नेत्रवाली सुकन्या नाम एक कन्या हुई । एक समय राजा उसको साथले वनमें गया, जहां कि च्यवन मुनिका आश्रम था ॥ २ ॥ उस वनमें यह राजकुमारी अपनी सुकुमारी सखियोंके साथ फूल पत्तोंको

सोमदत्तिस्तु सुमतिस्तत्सुतो जनमेजयः ॥ एते वैशालभूपालास्तृणबिंदोर्यशोधराः ॥३६॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे कारूषकादिवंशानुकीर्त्तनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ शर्यातिर्मानवो राजा ब्रह्मिष्ठः स बभूव ह ॥ यो वा अंगिरसां सत्रे द्वितीयमह ऊचिवान् ॥ १ ॥ सुकन्या नाम तस्यासीत्कन्या कमललोचना ॥ तया सार्धं वनगतो ह्यगमच्च्यवनाश्रमम् ॥ २ ॥ सा सखीभिः परिवृता विचिन्वंत्यंघ्रिपान्वने ॥ वल्मीकरंध्रे ददृशे खद्योते इव ज्योतिषी ॥३॥ सा दैवचोदिता बाला ज्योतिषी कण्टकेन वै ॥ अविध्यन्मुग्धभावेन सुस्रावासृक् ततो बहु ॥ ४ ॥ शकृन्मूत्रनिरोधोऽभूत् सैनिकानां च तत्क्षणात् ॥ राजर्षिस्तमुपालक्ष्य पुरुषान् विस्मितोऽब्रवीत्॥५॥ अप्यभद्रं न युष्मा भिर्भार्गवस्य विचेष्टितम् ॥ व्यक्तं केनापि नस्तस्य कृतमाश्रमदूषणम् ॥ ६ ॥

एकत्र करते करते एक स्थानमें गई और उसने उसी वनके मध्य बॅबईकी मट्टीके छेदमें पटबीजनेकी समान दो प्रकाशवान् वस्तु देखीं ॥ ३ ॥ यह देखकर राजकुमारी सुकन्याको अतिकौतूहल उत्पन्न हुआ, उसने भाग्य प्रेरितकी समान हो, उसीसमय एक कांटा ग्रहणकर मोहसे उन प्रकाशित छिद्रोंको फोड़दिया । हे राजन् ! विद्ध होतेही उस बम्बईके छिद्रोंमेंसे बराबर रुधिरकी धार निकलने लगी ॥ ४ ॥ राजा शर्य्यातिके साथ जो सेना थी, उन सब वीरोंका मल मूत्र रुकगया. यह देखकर राजा शर्याति विस्मित हुआ । और अपने साथी पुरुषोंसे पूंछनेलगा ॥५॥ क्या तुममेंसे किसीने महर्षि च्यवन ऋषिका कुछ अपराध किया है ? हमको भली भांति जान पड़ताहै कि, हम लोगोंमेंसे किसीने महर्षिके

आश्रमको दूषित किया होगा ॥ ६ ॥ यह सुनकर सुकन्याने भीत हो अपने पितासे निवेदन किया कि, हे पितः ! मुझसे कुछ अपराध हुआ है। मैंने न जानकर एक काँटेसे दो प्रकाशित पदार्थोंको वेध डाला है ॥ ७ ॥ बेटीके यह वचन सुनकर राजा शर्यातिको बड़ा भय हुआ। बँबईमें मुनि अंतर्हित हुए हैं उनके निकट जा विविध भाँतिकी स्तुतिसे प्रसन्न किया ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त महर्षिका अभिप्राय जान राजाने अपनी कन्या उनको देदी । हे राजन् ! इस प्रकार राजा शर्याति विपदसे छूट, मुनिश्रेष्ठ च्यवनजीसे सम्भाषण करनेके पीछे सावधान चित्तसे अपने स्थानको लौटगया ॥ ९ ॥ इस ओर अपने पति परमक्रोधी च्यवन ऋषिके योग्य चित्तकी जाननेवाली सुकन्या सावधान होकर सदा चित्तको देखकर उनकी

सुकन्या प्राह पितरं भीता किंचित्कृतं मया ॥ द्वे ज्योतिषी अजानंत्या निर्भिन्ने कंटकेन वै ॥ ७ ॥ दुहितुस्तद्वचः श्रुत्वा शर्यातिर्जातसाध्वसः ॥ मुनिं प्रसादयामास वल्मीकांतर्गतं शनैः ॥ ८ ॥ तदभिप्रायमाज्ञाय प्रादाद्दुहितरं मुनेः ॥ कृच्छ्रान्मुक्तस्तमामंत्र्य पुरं प्रायात्समाहितः ॥ ९ ॥ सुकन्या च्यवनं प्राप्य पतिं परमकोपनम् ॥ प्रीणयामास चित्तज्ञा अप्रमत्ताऽनुवृत्तिभिः ॥ १० ॥ कस्यचित्त्वथ कालस्य नासत्यावाश्रमागतौ ॥ तौ पूजयित्वा प्रोवाच वयो मे दत्तमीश्वरौ ॥ ११ ॥ ग्रहं ग्रहीष्ये सोमस्य यज्ञे वामप्यसोमपोः ॥ क्रियतां मे वयो रूपं प्रमदानां यदीप्सितम् ॥ १२ ॥ बाढमित्यूचतुर्विप्रमभिनंद्य भिषक्तमौ ॥ निमज्जतां भवानस्मिन् ह्रदे सिद्धविनिर्मिते ॥ १३ ॥ इत्युक्त्वा जरया ग्रस्तदेहो धमनिसंततः ॥ ह्रदं प्रवेशितोऽश्विभ्यां वलीपलितविप्रियः ॥ १४ ॥

सेवा करती थी ॥ १० ॥ कुछ कालके बीतनेपर एक दिन दोनों अश्विनीकुमार उनके आश्रममें आये । मुनिश्रेष्ठ च्यवनजीने भली भाँति उनकी पूजा करके कहा कि, आप दोनों जन बड़े वैद्य हैं, सो कृपा करके हमको आप युवा कर दीजिये ॥ ११ ॥ स्त्रियें जिसरूप और जिस वयसको चाहती हैं वही तुम हमको देदो । तुम सोमपानरहित हो, कभी सोमपान नहीं किया है सो हम सोमयज्ञ करके तुमको सोमपूर्ण पात्र देवेंगे ॥ १२ ॥ ब्राह्मणश्रेष्ठ च्यवनजीके यह वचन सुनकर दोनों अश्विनीकुमारोंने कहा कि "यही करते हैं" यह कह फिर आनन्द प्रकाशकर बोले कि, अच्छा तो पहले सिद्धोंके बनाये इस सरोवरमें स्नान करनेको चलिये ॥ १३ ॥ हे राजन् ! इसप्रकार कहनेसे जरासे ग्रसित है देह जिनका, नसें दिखाई देती हैं

कुप्यारे पकेहुए केशवाले महर्षि च्यवनजी इन दोनों देव वैद्योंके साथ सरोवरमें घुसे। अर्थात् दोनों अश्विनीकुमार इनको लेकर सरोवरमें घुसे॥ १४॥ कुछ देर पीछे उस सरोवरसे सुडौल शरीरवाले, रमणीप्रिय, तीन पुरुष निकले. तीनों जनोंके गलोंमें कमलकी मालायें पड़ी हुए थीं; कानोंमें कनक ( सुवर्ण ) कुण्डल विराजमान थे; तीनोंका स्वरूप अनुपम था और वस्त्रोंकी शोभा एक अपूर्वही भावको धारण किये हुए थी ॥ १५ ॥ तीनों जनेही सूर्यके समान तेजस्वी, समानरूप और समान अवस्थावाला देख पतिव्रता सुकन्याको अति विस्मय प्राप्त हुआ और वह नहीं

पुरुषास्त्रय उत्तस्थुरपीच्या वनिताप्रियाः ॥ पद्मस्रजः कुंडलिनस्तुल्यरूपास्सुवाससः ॥ १५ ॥ तान्निरीक्ष्य वरारोहा सरूपान् सूर्यवर्चसः ॥ अजानती पतिं साध्वी अश्विनौ शरणं ययौ ॥ १६ ॥ दर्शयित्वा पतिं तस्यै पातिव्रत्येन तोषितौ ॥ ऋषिमामंत्र्य ययतुर्विमानेन त्रिविष्टपम् ॥ १७ ॥ यक्ष्यमाणोऽथ शर्यातिश्च्यवनस्याश्रमं गतः ॥ ददर्श दुहितुः पार्श्वे पुरुषं सूर्यवर्चसम् ॥ १८ ॥

पहँचान सकी कि, हमारे पति कौनसे हैं ? इसलिये दोनों अश्विनीकुमारोंकी शरण गई अर्थात् उसने यह प्रार्थना करी कि, आप लोग पृथक् होकर हमारे पतिको हमें दिखादें ❊ ॥ १६ ॥ सुकन्याका पातिव्रत्य देख अश्विनीकुमारोंको संतोष हुआ और अपने आप अलग हो उसे उसके पति च्यवन ऋषिको देदिया. तिसके पीछे महर्षि च्यवनजीसे सम्भाषण कर वह दोनों अश्विनीकुमार विमानपर बैठ स्वर्गको गये॥ १७॥ हे राजन्! कुछेक कालके पीछे शर्याति राजाने यज्ञ करनेके लिये च्यवन ऋषिके आश्रममें जाकर देखा कि, कन्याके धोरे सूर्यके समान एक तेजस्वी पुरुष बैठे हुए हैं॥ १८॥

---

❊ शंका—सुकन्या अपने सन्मुख एक सरीखे तीन पुरुष खडे देखके अश्विनीकुमारकी शरणमें कैसे गई ? क्योंकि वह तो तीनों एक ठौर रहे थे, दीपक दीपकसे जलावे तो यह कैसे जान पडेगा कि, यह तिलके तेलका है यह अलसीके तेलका है, यह घीका दीपक है, ऐसेही वह तीनों एक रूप थे फिर उसने अश्विनीकुमारोंको कैसे पहँचाना ?

उत्तर—सुकन्याने अपने मनमें अश्विनी—कुमारोंका ध्यान किया था और उन दोनों देवताओंके सन्मुख वह नहीं गईथी, उसने अश्विनीकुमारोंका ध्यान करके वारम्वार उन्हींकी प्रार्थनाकी कि, हे महाराज ! हे दीनवत्सल !! हे कृपासिन्धो !!! आप दोनों जने मेरे पिताकी समान हो किसी प्रकार कृपा करके मेरे पतिको मुझे दिखा दो, जब अश्विनीकुमारोंकी इस प्रकार विनयकी तो उसका पति उसको मिलगया ॥

सुकन्या पिताको देखकर शीघ्रतासे उठी और उनके चरण छुए । राजा शर्यातिने आशीर्वाद दिया, परन्तु यह विचार वह प्रसन्न न हुए कि, हम जरा जीर्णच्यवन ऋषिको अपनी कन्या देगये थे,वह आश्रममें नहीं हैं । वरन् उनके बदलेमें स्वरूपवान् एक और युवा पुरुष बैठा हुआ है. यह सोचकर उनको बडी शंका हुई । तब वह अप्रसन्न होकर अपनी बेटीसे बोले ॥ १९ ॥ कि,यह क्या करनेकी वासना की है? अरी असत्यन ! तेरे पतिः लोकोंके नमस्कार करने योग्य हैं,उनको तैंने क्यों ठगा ? जराग्रसित होनेके कारण तू उनसे प्रसन्न न हुई । इससेही इस पथिकको उपपति बनाय तू भजती है ॥ २० ॥ अरे कुलकलंकिनि ! तैंने अति बुरे कुलमें उत्पन्नहुई स्रीकी बुद्धि करनेका किस प्रकारसे साहस किया ? हा ! हमारे कुलको दूषित किया, निर्लज्ज होकर

राजा दुहितरं प्राह कृतपादाभिवंदनाम् ॥ आशिषश्चाप्रयुंजानो नातिप्रीतमना इव ॥ १९ ॥ चिकीर्षितं ते किमिदं पतिस्त्वया प्रलंभितो लोकनमस्कृतो मुनिः ॥ त्वं यज्जराग्रस्तमसत्यसंमतं विहाय जारं भजसेऽमुमध्वगम् ॥ २० ॥ कथं मतिस्तेऽवगतान्यथा सतां कुलप्रसूते कुलदूषणं त्विदम् ॥ बिभर्षि जारं यदपत्रपाकुलं पितुश्च भर्तुश्च नयस्यधस्तमः ॥२१॥ एवं ब्रुवाणं पितरं स्मयमाना शुचिस्मिता ॥ उवाच तात जामाता तवैष भृगुनंदनः ॥ २२ ॥ शशंस पित्रे तत्सर्वं वयोरूपाभिलंभनम् ॥ विस्मितः परमप्रीतस्तनयां परिषस्वजे ॥ २३ ॥ सोमेन याजयन्वीरं ग्रहं सोमस्य चाग्रहीत् ॥ असोमपोरप्यश्विनोश्च्यवनः स्वेन तेजसा ॥ २४ ॥ हंतुं तमाददे वज्रं सद्यो मन्युरमर्षितः ॥ सवज्रं स्तंभयामास भुजमिंद्रस्य भार्गवः ॥ २५ ॥

उपपतिकी पूजा करती है । पिता और पतिके कुलको तैंने एक बारही डुबायदिया ॥ २१ ॥ पिताजीके यह वचन सुन मन्द मुसकानवाली सुकन्या विस्मित हो कहने लगी कि, हे पिताजी ! यही आपके जमाई हैं,यही भृगुनन्दन च्यवनजी हैं ॥२२॥ फिर जिस प्रकारसे इनको रूपयौवनकी प्राप्ति हुई थी,वहभी सब वृत्तान्त पिताजीको कह सुनाया । यह सुन राजा शर्यातिने विस्मित और प्रसन्न होकर अपनी सुकन्याको हृदयसे लगाया ॥२३॥ हे राजन् ! तिसके पीछे महर्षि च्यवनजीने शर्याति राजाको सोमयज्ञ कराय सोम पीनेके योग्य न होनेपरभी अश्विनीकुमारोंको सोम पीनेको दिया ॥ २४ ॥ हे राजन् ! इन्द्रको तत्कालही क्रोध होआता है,उसने यह देख च्यवनऋषिका विनाश करनेके लिये वज्र हाथमें लिया था; परन्तु भृगुनन्दनने

अपने ब्रह्मतेजसे वज्रसहित इन्द्रका हाथ स्तम्भित करदिया ॥२५॥ यद्यपि पहले चिकित्सक होनेके कारण अश्विनीकुमार सोमयज्ञसे बाहर थे,तथापि तबसे सब देवताओंने उनको यज्ञमें सोम देनेके लिये अंगीकार किया ॥२६॥ इन शर्य्यातिके तीन पुत्र उत्पन्न हुये उत्तानबर्हि,आनर्त और भूरिसेन इन तीनोंमें आनर्तके रेवत नाम एक पुत्र हुआ॥२७॥ हे अरिन्दम ! यह रेवत सागरके बीचमें कुशस्थली नामक एक नगरी बसाय उसमें विराजमान हो आनर्त्तादि देशोंका पालन करताथा ॥२८॥ उसके शत पुत्र जन्में, उनमें ककुद्मी बड़ा और गुणोंमें श्रेष्ठ था यह ककुद्मी रेवती नामक अपनी कन्या को साथले उसके लिये वर ढूंढनेको ब्रह्माजीके पास गया ॥ २९॥ उस समय ब्रह्माजीकी सभामें गन्धर्वोंका गाना होरहाथा, इसलिये अवसर न पाय

अन्वजानंस्ततः सर्वे ग्रहं सोमस्य चाश्विनोः ॥ भिषजाविति यत्पूर्वं सोमाहुत्या बहिष्कृतौ ॥ २६ ॥ उत्तानबर्हिरानर्तो भूरिषेण इति त्रयः ॥ शर्यातेरभवन्पुत्रा आनर्ताद्रेवतोऽभवत् ॥ २७ ॥ सोऽतः समुद्रे नगरीं विनिर्माय कुशस्थलीम् ॥ आस्थितोऽभुंक्त विषयानानर्तादीनरिंदम ॥ २८ ॥ तस्य पुत्रशतं जज्ञे ककुद्मि ज्येष्ठमुत्तमम् ॥ ककुद्मी रेवतीं कन्यां स्वामादाय विभुं गतः ॥ २९ ॥ कन्यावरं परिप्रष्टुं ब्रह्मलोकमपावृतम् ॥ आवर्त्तमाने गांधर्वे स्थितोऽलब्धक्षणः क्षणम् ॥ ॥ ३० ॥ तदंत आद्यमानम्य स्वाभिप्रायं न्यवेदयत् ॥ तच्छ्रुत्वा भगवान्ब्रह्मा प्रहस्य तमुवाच ह ॥३१ ॥ अहो राजन्निरुद्धास्ते कालेन हृदि ये कृताः ॥ तत्पुत्रपौत्रनप्तॄणां गोत्राणि च न शृण्महे ॥ ३२॥ कालोभियातस्त्रिनवचतुर्युगविकल्पितः ॥ तद्गच्छ देवदेवांशो बलदेवो महाबलः ॥ ३३ ॥ कन्यारत्नमिदं राजन्नररत्नाय देहि भोः॥ भुवो भारावताराय भगवान्भूतभावनः ॥ ३४ ॥ अवतीर्णो निजांशेन पुण्यश्रवणकीर्तनः ॥ इत्यादिष्टोऽभिवंद्याजं नृपः स्वपुरमागतः ॥ ३५ ॥

कर ककुद्मी वहां क्षण कालतक ठहरा। और फिर अवकाश पाय प्रणाम करके अपना सब अभिप्राय निवेदन किया ॥ ॥ ३० ॥ ३१ ॥ यह सुन ब्रह्माजी हँसकर बोले कि, हे राजन् ! तुमने जिन पुरुषोंको विचारा है, उन सबको कालने संहार कर डाला। इस समय उनके बेटे पोते और नातियोंका गोत्र व नाम मात्रभी नहीं सुनाजाता॥३२॥मूल बात यह है कि, तुमको यहाँ सत्ताईस चौकड़ी युग बीतगये इसलिये जाओ देवदेवके अंशसे जो महा बलवान् बलदेव हैं ॥ ३३ ॥ उन नररत्नको तुम यह अपनी कन्यारत्न समर्पण करो। हे राजन् ! जिनके कहने सुननेसे पुण्य होता है, वह भूत

भावन भगवान् भूमिका भार उतारनेके लिये अपने अंशसे अवतार लेचुके हैं इस प्रकारसे आज्ञा पाय ककुद्मी ब्रह्माजीको प्रणाम करके अपने पुरमें आया ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ इनके भ्रातालोग यक्षोंके भयसे इस पुरीको छोड़कर सब दिशामें भागगये थे इसके पीछे दूषणरहित अंगवाली अपनी बेटीको बलवानोंमें श्रेष्ठ बलदेवको इस राजाने देदिया और आप तप करनेके लिये नारायणके स्थान बदरिकाश्रमको चलागया ॥ ३६ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ दोहा–चतुर्थ मनुसुत नभगको, कहौं सहित विस्तार । अम्बरीष ताके तनय, भये भक्त आधार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, नभगका पुत्र नाभाग हुआ । इस नाभागने जब बहुत कालतक गुरुकुलमें वास किया; तब नैष्ठिक ब्रह्मचारी जानकर भ्राता लोगोंने झगडा करनेके समय इनके लिये पिताके धनका अंश नहीं रक्खा ॥ १ ॥ जब नाभाग ब्रह्म

**त्यक्तं पुण्यजनत्रासाद्भ्रातृभिर्दिक्ष्ववस्थितैः ॥ सुतां दत्त्वाऽनवद्यांगीं बलाय बलशालिने ॥ बदर्याख्यं गतो राजा तप्तुं नारायणाश्रमम् ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे शर्यात्यन्वयनिरूपणं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ नाभागो नभगापत्यं यं ततं भ्रातरः कविम् ॥ यविष्ठं व्यभजन्दायं ब्रह्मचारिणमागतम् ॥ १ ॥ भ्रातरोऽभांक्त किं मह्यं भजाम पितरं तव ॥ त्वां म आर्यास्तताऽभांक्षुर्मा पुत्रक तदादृथाः ॥ २ ॥ इमे अंगिरसः सत्रमासतेऽद्य सुमेधसः ॥ षष्ठंषष्ठमुपेत्याह कवे मुह्यंति कर्मणि ॥ ३ ॥**

चर्यकी समाप्ति करके गुरुकुलसे अपने घरपर आया, तब उसके भाइयोंने पिताकोही उसके भागमें रक्खा, अर्थात् जब नाभागने आनकर भाइयोंसे पूंछा कि, तुमने हमारे लिये क्या रक्खा है ? तब भाइयोंने कहा कि, हमने तुम्हारे अर्थ पिताकोही अंशस्वरूप कर रक्खा है। इसलिये तुम पिताको ग्रहण करो। यह सुन नाभागने पिताजीके निकट जायकर कहा कि, हे पितः ! हमारे बड़े भाइयोंने आपको किसलिये हमारा भाग बनाया है ? तब पिताजी बोले कि, हे वत्स ! तुम उनकी बातका विश्वास मत करो, क्योंकि हम भागकी समान भोगनेयोग्य वस्तु नहीं हैं ॥ २ ॥ परन्तु तुम्हारे भ्राताओंने जो हमको तुम्हारा भाग बताया है इसलिये हम तुम्हारी जीविकाका उपाय बतलाये देतेहैं, हे विद्वन् ! अंगिरा मुनिलोग यज्ञ कर रहे हैं, वह लोग यद्यपि सुबुद्धिमान् हैं, तौभी वह विहित षड्यज्ञ उपस्थित होनेपर प्रत्येक षष्ठ दिवसमें कर्मको प्राप्त होकर ज्ञानके अभावसे

उनके अनुष्ठानमें मोहित होतेहैं ॥ ३ ॥ तुम जाकर उन महात्माओंको विश्वदेवसम्बन्धीय दो सूक्त पढाओ। कर्मके समाप्त होनेपर जब वह स्वर्गमें गमन करेंगे, तब यज्ञका बचाहुआ धन अवश्य तुमको देदेंगे, जाओ बिलम्ब न करो। इसी समय उनके निकट चले जाओ। हे राजन्! जब इस प्रकार नाभागने अपने पितासे सुना; तो उन्होंने ऐसाही किया और वह अंगिरा भी अपने यज्ञका बचाहुआ सब धन इस नाभागको देकर स्वर्गलोकमें चलेगये ॥ ४ ॥ ५ ॥ जब नाभाग वह धन अंगीकार करनेके लिये प्रस्तुत हुआ, तब इतनेहीमें श्यामवर्ण शरीरवाले एक पुरुष (रुद्र) ने उत्तरकी ओरसे आनकर कहा कि, यज्ञभूमिमें रक्खाहुआ यह सब धन हमारा है ॥ ६ ॥ तब नाभाग बोले कि, यह कैसे? यह धन तो हमको अभी ऋषिलोग देगयेहैं। नाभागके यह वचन सुन उस पुरुषने कहा "भाई झगड़ा क्यों करते हो? तुम जाकर अपने पितासे तो पूँछो" उस पुरुषके

तांस्त्वं शंसय सूक्ते द्वे वैश्वदेवे महात्मनः ॥ ते स्वर्यंतो धनं सत्रपरिशेषितमात्मनः ॥ ४ ॥ दास्यंत्यथ ततो गच्छ तथा स कृतवान्यथा ॥ तस्मै दत्त्वा ययुः स्वर्गं ते सत्रपरिशेषितम् ॥ ५ ॥ तं कश्चित्स्वीकरिष्यंतं पुरुषः कृष्णदर्शनः ॥ उवाचोत्तरतोऽभ्येत्य ममेदं वास्तुकं वसु ॥ ६ ॥ ममेदमृषिभिर्दत्तमिति तर्हि स्म मानवः ॥ स्यान्नौ ते पितरि प्रश्नः पृष्टवान्पितरं तथा ॥ ७ ॥ यज्ञवास्तुगतं सर्वमुच्छिष्टमृषयः क्वचित् ॥ चक्रुर्विभागं रुद्राय स देवः सर्वमर्हति ॥ ८ ॥ नाभागस्तं प्रणम्याह तवेश किल वास्तुकम् ॥ इत्याह मे पिता ब्रह्मञ्शिरसा त्वां प्रसादये ॥ ९ ॥ यत्ते पिताऽवदद्धर्मं त्वं तु सत्यं प्रभाषसे ॥ ददामि ते मंत्रदृशे ज्ञानं ब्रह्म सनातनम् ॥ १० ॥

यह वचन सुनकर नाभागने अपने पिताके निकट जाय यथाविधिसे पूँछा ॥ ७ ॥ यह सुन उसके पिता मनुने कहा कि, वत्स! दक्षके यज्ञमें जो वस्तु बची थी, ऋषिलोगोंने उन सबको भगवान् रुद्रका भाग बताया था, अधिक करके वह ईश्वर सबही कुछ पानेयोग्य हैं। फिर यज्ञमें बचेहुएकी तो बातही क्या है? ॥ ८ ॥ यह सुनकर नाभाग फिर उस पुरुष (रुद्र) के निकट आय शिर नवायकर बोला कि, हे ईश! यज्ञभूमिमें पडेहुए सब धनके आप अधिकारी हैं यह बात हमसे हमारे पिताने कही है। इसलिये प्रसन्न होकर आप हमारा अपराध क्षमा कीजिये, हम मस्तक झुकाकर आपको प्रणाम करतेहैं ॥ ९ ॥ नाभागकी विनती सुनकर रुद्रजीने कहा। "तुम्हारे पिताने धर्मवाक्य कहा है। और तुमभी धर्मवाक्य कहते हो इस

लिये तुम मन्त्रके जाननेवालेको हम ज्ञानरूप सनातन ब्रह्म देते हैं ॥ १० ॥ और यज्ञका बचा हुआ जो धनहै इसको भी तुम ग्रहण करो ! क्योंकि हमने यह तुमको दिया " हे राजन् ! धर्मवत्सल भगवान् रुद्रजी इस प्रकारसे कहकर वहीं अन्तर्धान होगये ॥ ११ ॥ जो पुरुष भलीभांतिसे सावधान हो सन्ध्या और प्रातःकालके समय इस उपाख्यानको सुनेगा, वह इसके प्रभावसे विद्वान् और मन्त्रका जाननेवाला हो अभिलाषा कियाहुआ धन पावेगा ॥ १२ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे महाराज परीक्षित् ! इसी नाभागसे अम्बरीषकी उत्पत्ति हुई, जो ब्रह्मशाप कहीं भी निष्फल नहीं होता; वहभी अर्थात् ब्राह्मण ( दुर्वासा ) की बनाई कृत्यारूप अग्निभी जिनको स्पर्श न करसक्ती; इसलिये वह परमभक्त और अतिशय

गृहाण द्रविणं दत्तं मत्सत्रे परिशेषितम् ॥ इत्युक्त्वांतर्हितो रुद्रो भगवान् सत्यवत्सलः ॥ ११ ॥ य एतत्संस्मरेत् प्रातस्सायं च सुसमाहितः ॥ कविर्भवति मंत्रज्ञो गतिं चैव तथात्मनः ॥ १२ ॥ नाभागादंबरीषोऽभून्महाभागवतः कृती ॥ नास्पृशद्ब्रह्मशापोऽपि यं न प्रतिहतः कचित् ॥ १३ ॥ राजोवाच ॥ भगवञ्छ्रोतुमिच्छामि राजर्षेस्तस्य धीमतः॥ न प्राभूद्यत्र निर्मुक्तो ब्रह्मदंडो दुरत्ययः ॥१४॥ श्रीशुक उवाच ॥ अंबरीषो महाभागः सप्तद्वीपवतीं महीम्॥ अव्ययां च श्रियं लब्ध्वा विभवं चातुलं भुवि ॥ १५ ॥ मेनेऽतिदुर्लभं पुंसां सर्वं तत् स्वप्नसंस्तुतम् ॥ विद्वान् विभवनिर्वाणं तमो विशति यत् पुमान् ॥१६॥ वासुदेवे भगवति तद्भक्तेषु च साधुषु ॥ प्राप्तो भावं परं विश्वं येनेदं लोष्ट्रवत् स्मृतम् ॥१७॥

बुद्धिमान् हुए ॥ १३ ॥ यह सुनकर राजा परीक्षित् बोले कि, हे भगवन् ! बुद्धिमान् राजा अम्बरीषके चरित्र सुननेकी मुझे बड़ी अभिलाषा है बडे आश्चर्यकी बात है कि, ब्रह्म निर्मित कृत्यानल जो अति दुरत्यय है, वहभी राजा अम्बरीषको ठहरानेके लिये सामर्थ्यवान् न हुई ॥ १४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभाग ! राजा अम्बरीष सप्तद्वीप पृथ्वी, अक्षय सम्पद और पृथ्वीके अतुल ऐश्वर्यको पायकर यद्यपि यह सब पदार्थ और पुरुषोंको अति दुर्लभ हैं, स्वप्नकी समान झूंठे समझने लगा, क्योंकि विभवके नाशका न जाननेवाला पुरुषभी विभवमें अथवा उसके अंशसे मोहको प्राप्त होता है ॥ १५ ॥ १६ ॥ और इस राजाने भगवान् वासुदेवमें और उनके भक्त सब साधुओंमें उस परमभाव ( भक्ति ) को

प्राप्त हुआ था, जिससे यह विश्व अति तुच्छ जानपडता है॥ १७ ॥ अधिक करके उन्होंने श्यामसुन्दर श्रीकृष्णचन्द्रजीके पादारविन्दमें अपने चित्तको अपर्ण करदिया था । और अपने वचनोंको वैकुण्ठके गुणवर्णनमें लगाया था, अपने दोनों हाथ हरिमंदिरके मार्जनादिमें लगादिये थे, अपने कानोंको अच्युत सत्कथाओंके श्रवण करनेमें लगादियाथा ॥ १८ ॥ नेत्रोंको मुकुन्दके रूप देखनेमें लगा रक्खा था अंगसंगको भगवत् सेवकोंके शरीरस्पर्शमें, नासिकाको भगवच्चरण कमलके संयोगसे श्रेष्ठ तुलसीका जो सौरभ है उसके ग्रहणमें और रसनाको भगवान्के प्रति निवेदित अन्नादिके स्वाद चखनेमें तत्पर कर रक्खा था ॥ १९ ॥और चरण हरिके क्षेत्रमें जानेके लिये नियत कर रक्खे थे, इन्होंनें अपना मस्तक

स वै मनः कृष्णपदारविंदयोर्वचांसि वैकुंठगुणानुवर्णने ॥ करौ हरेर्मन्दिरमार्जनादिषु श्रुतिं चकाराच्युतसत्कथोदये ॥ १८ ॥ मुकुंदलिंगालयदर्शने दृशौ तद्भृत्यगात्रस्पर्शेऽगसंगमम् ॥ घ्राणं च तत्पादसरोजसौरभे श्रीमत्तुलस्या रसनां तदर्पिते ॥ १९ ॥ पादौ हरेः क्षेत्रपदानुसर्पणे शिरो हृषीकेशपदाभिवंदने ॥ कामं च दास्ये न तु कामकाम्यया यथोत्तमश्लोकजनाश्रया रतिः ॥ २० ॥ एवं सदा कर्मकलापमात्मनः परेऽधियज्ञे भगवत्यधोक्षजे ॥ सर्वात्मभावं विदधन्महीमिमां तन्निष्ठविप्राभिहितः शशास ह ॥ २१ ॥ ईजेऽश्वमेधैरधियज्ञमीश्वरं महाविभूत्योपचितांगदक्षिणैः ॥ ततैर्वसिष्ठासितगौतमादिभिर्धन्वन्यभिस्रोतमसौ सरस्वतीम् ॥ २२ ॥

हृषीकेशके चरणोंमें लगा दिया था चन्द्रमादिकी सेवा दासभावसे करता था, कुछ विषयकी इच्छासे नहीं उत्तम श्लोक भगवान्के जन जिसप्रकार इन वस्तुओंमें प्रीति रखते हैं, उसी प्रकार यहभी रखते थे ॥ २० ॥ इस प्रकारसे सब कर्मकलापोंको राजाने यज्ञपति भगवान्के अर्पण कर दिया था और भगवद्भक्त ब्राह्मणोंके उपदेशानुसार राज्यका पालन करता था ॥ २१ ॥ और अनेक अश्वमेध यज्ञ करके यज्ञाधिपति भगवान्की आराधनामें सदा लगा रहता था इन यज्ञोंके अंग और दक्षिणामें बहुत धन लगाता था, और यह सब यज्ञ वसिष्ठ, असित गौतमादि ऋषियोंके कारणसे विस्तारित होते थे. हे राजन् ! धन्वदेश ( मारवाड ) में जहां सरस्वतीजी बहती थीं वहांपर राजा अम्बरीपने इन यज्ञोंको किया था ॥२२॥

उनके यज्ञमें सदस्य और ऋत्विगादि वसन भूषणादिद्वारा सजधजकर देवतालोगोंकी समान रूपवाले दिखाई देतेथे. आश्चर्य देखनेकी उत्कण्ठासे उन सभासदोंके पलक तलकभी नहीं लगते थे,इसलिये वह सबप्रकारसे देवतालोगोंकी समान होजातेथे ॥२३॥और राजा अम्बरीषकी प्रजाभी देवताओंके प्यारे स्वर्गलोककी चाहना नहीं रखतीथी. केवल भगवच्चरित्र श्रवण और कीर्त्तन करनेमें लगीरहतीथी ॥२४॥ फिर इससे उनके संबंधमें क्या कहाजाय? बस जो पुरुष अपने हृदयमें भगवान् मुकुन्दको देखताहै और स्वरूपसुखके द्वारा जो अतिशय आनन्द पाताहै॥२५॥इससे सिद्ध लोगोंकोभी दुर्लभ जो समस्त विषय हैं वह सब इस पुरुषको आनन्द नहीं उपजाय सक्ते वा हर्षित कराय सक्ते हैं। अधिक करके इस प्रकार राजा अम्बरीषने स्त्री,पुत्र,मित्र,

यस्य क्रतुषु गीर्वाणैः सदस्या ऋत्विजो जनाः ॥ तुल्यरूपाश्चानिमिषा व्यदृश्यंत सुवाससः ॥ २३ ॥ स्वर्गो न प्रार्थितो यस्य मनुजैरमरप्रियः ॥ शृण्वद्भिरुपगायद्भिरुत्तमश्लोकचेष्टितम् ॥२४॥ समर्द्धयंति तान्कामाः स्वाराज्यपरिभाविताः॥ दुर्लभ नापि सिद्धानां मुकुंदं हृदि पश्यतः ॥ २५ ॥ स इत्थं भक्तियोगेन तपोयुक्तेन पार्थिवः ॥ स्वधर्मेण हरिं प्रीणन्संगान्सर्वाञ्छनैर्जहौ ॥ २६ ॥ गृहेषु दारेषु सुतेषु बंधुषु द्विपोत्तमस्यंदनवाजिपत्तिषु ॥ अक्षय्यरत्नाऽभरणायुधादिष्वनंतकोशेष्वकरोदसन्मतिम् ॥२७॥ तस्मा अदाद्धरिश्चक्रं प्रत्यनीकभयाहवम् ॥ एकांतभक्तिभावेन प्रीतो भृत्याभिरक्षणम् ॥ २८ ॥ आरिराधयिषुः कृष्णं महिष्या तुल्यशीलया ॥ युक्तः सांवत्सरं वीरो दधार द्वादशीव्रतम् ॥ २९ ॥ व्रतांते कार्तिके मासि त्रिरात्रं समुपोषितः ॥ स्नातः कदाचित्कालिंद्यां हरिं मधुवनेऽर्चयत् ॥ ३० ॥

हाथी,घोड़े, रथादि व अक्षय रत्न भूषणादि व अनंत कोषकोभी वृथा समझा॥२६॥२७॥ हे राजन्! यद्यपि राजा अम्बरीष इसप्रकार विरागी होगयाथा तौभी अपने शत्रुओंके जीतनेको असमर्थ नहीं हुआ, भगवान् वासुदेवने इस राजर्षिके भक्तिभावसे प्रसन्न हो जिससे शत्रुकी सेनाको भय होवै और भक्तोंकी रक्षा होवै, ऐसा सुदर्शन चक्र उनको देदियाथा ॥२८॥ हे राजन्! यह राजा अम्बरीष भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजा करनेकी इच्छासे अपनी भार्या जो कि, शीलतामें अपनेही समान थी, उसके साथ मिलकर एक वर्षतक अखंड एकादशीके व्रतको धारण करनेलगे ॥ २९ ॥ एक समय मथुरामें जाय व्रतके अंतमें कि, जब कार्तिक महीनेके तीन दिन उपवास किया था। कालिन्दीमें स्नानकर मधुवनमें श्रीकृष्ण

चन्द्रकी पूजा करी ॥३०॥ महाभिषेककी विधिसे सब सामग्रियोंकी सम्पत्तिसे वस्त्र,आभूषण, गंध, फूल, मालाके द्वारा एकाग्रचित्तसे मुरलीमनोहरकी पूजा करनेलगे । तिसके उपरान्त बड़ेभाग्यवाले सिद्धकाम ब्राह्मणोंकी भक्तिभावसे पूजा करनेलगा ॥३१॥३२॥ जिनके सींग और खुर चांदीसे मढेथे शरीरमें शोभायमान वस्त्र पहर रही थीं, दुधारी थीं, स्वर्णलता, वयस; रूप और वत्सादि श्रेष्ट सम्पत्तियोंसे भूषित थीं, ऐसी छःअर्ब६०००००००००० गायें राजा अम्बरीषने साधु ब्राह्मणोंको दक्षिणामें देदी इसके पीछे ब्राह्मणलोगोंको षड्रस भोजन कराय * ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ उनकी आज्ञा ले

महाभिषेकविधिना सर्वोपस्करसंपदा ॥ अभिषिच्यांबराकल्पैर्गंधमाल्यार्हणादिभिः ॥ ३१ ॥ तद्गतांतरभावेन पूजयामास केशवम् ॥ ब्राह्मणांश्च महाभागान्सिद्धार्थानपि भक्तितः ॥३२ ॥ गवां रुक्मविषाणीनां रूप्यांघ्रीणां सुवाससाम्॥ पयश्शीलवयोरूपवत्सोपस्करसंपदाम् ॥ ३३ ॥ प्राहिणोत्साधुविप्रेभ्यो गृहेषु न्यर्बुदानि षट् ॥ भोजयित्वा द्विजानग्रे स्वाद्वन्नं गुणवत्तमम् ॥ ३४ ॥ लब्धकामैरनुज्ञातः पारणायोपचक्रमे ॥ तस्य तर्ह्यतिथिः साक्षाद्दुर्वासा भगवानभूत् ॥ ३५ ॥ तमानर्चातिथिं भूपः प्रत्युत्थानासनार्हणैः ॥ ययाचेऽभ्यवहाराय पादमूलमुपागतः ॥ ३६ ॥

आपभी व्रतपारणा करनेको तत्पर हुआ । हे राजन् ! राजा अम्बरीष व्रतपारणा करनेको जाताही था कि, इसी अवसरमें दुर्वासा मुनि अतिथिकी भाँति उन राजा अम्बरीषके स्थानमें आये ॥ ३५ ॥ दुर्वासा मुनिको देखतेही राजा अम्बरीषने व्रतपारणा नहीं किया और उसीसमय आकर प्रणाम व पूजा करके उनका भली भाँतिसे आदर सन्मान किया. फिर विनीतभावसे चरणोंके निकट खड़ा होकर भोजन करनेके लिये उनसे

* शंका–राजा अम्बरीषने ( ६००००००००० ) छह अर्ब गायोंका दान किया है, सो हमको बडा सन्देह है कि छह अर्ब गायें और छह अर्ब वछडे और वछियाँ और छह अर्ब दानके लेनेवाले ब्राह्मण क्योंकर इकट्ठे होगये ?

उत्तर–ज्योतिष शास्त्रमें अर्बुद पांच सहस्र सज्ञा लिखीहै और एक अर्बुदको दशकोटि लिखा है "प्रायश्चित्तकदम्ब" तथा 'विधानपारिजातक' जिनमें एक एक लाख श्लोक हैं इनके सिवाय और भी जो धर्मशास्त्रके ग्रन्थ हैं उनमें भी एक अर्म्बुद ५००० सहस्रकी सज्ञा है इसी प्रमाणसे जानाजाताहै कि, पांच हजार गायें राजा अम्बरीषने दान की थीं ।

प्रार्थना की ॥ ३६ ॥ राजाकी इस प्रार्थनासे दुर्वासा ऋषि हर्षित हो भोजन करना स्वीकार कर बोले कि, अभी नियमित मध्याह्नके नित्यकर्म हमने समाप्त नहीं किये हैं, यह कहकर नित्यकर्म करनेको यमुनाके तटपर गये । तिसके पीछे ब्रह्मचिन्ता करते करते यमुनाके पवित्र जलमें स्नान किया ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! जब दुर्वासा मुनि मध्याह्नकालकी क्रिया करनेगये तो वह बहुत विलम्ब होनेपरभी वहाँ नहीं गये । इस ओर द्वादशीका केवल अर्द्ध मुहूर्त्त शेष रहगया । इस मुहूर्त्तमें पारणा न करनेसे व्रतमें विकार होजायगा. धर्मज्ञ अम्बरीष राजा धर्म संकटमें पड़ ब्राह्मणों सहित विचार करने लगे ॥ ३८ ॥ राजाने कहा कि, जो दोष ब्राह्मणके अतिक्रममें है, द्वादशीमें पारणा न करनेसेभी वही दोषहै, अब हम क्या करें ? क्या करनेसे मेरा भला होगा ? और अधर्म मुझको न स्पर्श कर सकैगा ॥ ३९ ॥ ब्राह्मणोंके सहित इस प्रकार विचार करके राजाने फिर यह निश्चय

प्रतिनंद्य स तद्याच्ञां कर्तुमावश्यकं गतः ॥ निममज्ज बृहद्ध्यायन्कालिंदीसलिले शुभे ॥ ३७ ॥ मुहूर्त्तार्धावशिष्टायां द्वादश्यां पारणं प्रति ॥ चिंतयामास धर्मज्ञो द्विजैस्तद्धर्मसंकटे ॥ ३८ ॥ ब्राह्मणातिक्रमे दोषो द्वादश्यां यदपारणे ॥ यत्कृत्वा साधु मे भूयादधर्मो वा न मां स्पृशेत् ॥ ३९ ॥ अंभसा केवलेनाथ करिष्ये व्रतपारणम् ॥ प्राहुरब्भक्षणं विप्रा ह्यशितं नाशितं च तत् ॥ ४० ॥ इत्यपः प्राश्य राजर्षिश्चिंतयन्मनसाऽच्युतम् ॥ प्रत्याचष्ट कुरुश्रेष्ठ द्विजागमनमेव सः ॥ ४१ ॥ दुर्वासा यमुनाकूलात्कृतावश्यक आगतः ॥ राज्ञाऽभिनंदितस्तस्य बुबुधे चेष्टितं धिया ॥ ॥ ४२ ॥ मन्युना प्रचलद्गात्रो भृकुटीकुटिलाननः ॥ बुभुक्षितश्च सुतरां कृतांजलिमभाषत ॥ ४३ ॥ अहो अस्य नृशंसस्य श्रियोन्मत्तस्य पश्यत ॥ धर्मव्यतिक्रमं विष्णोरभक्तस्येशमानिनः ॥ ४४ ॥

किया कि, केवल चरणामृत पीकर व्रत समाप्त किया जायगा,क्योंकि केवल जलपान करनेको मुनि लोगोंने भोजन अभोजन दोनों कहा है ॥ ४० ॥ हे कुरुश्रेष्ठ ! राजा अम्बरीषने इसप्रकार विचार मनमें भगवान् वासुदेवका स्मरणकर जैसेही चरणामृत पिया वैसेही द्विजा गमन देखा॥ ४१ ॥ अर्थात् उसी समय दुर्वासाजी नित्यकर्म समाप्त करके यमुनाके किनारेसे राजा अम्बरीषके स्थानपर आन पहुँचे । यद्यपि राजाने उन मुनिको देखकर आनन्द प्रकाशित किया और हाथ जोड उनके सन्मुख खड़े हुए । तौभी इस राजा अम्बरीषका आचरण दुर्वासा ऋषिने ध्यान धरकर जानलिया ॥ ४२ ॥ इसलिये क्रोधसे कम्पित शरीरहो, भौहैं टेढीकर हाथ जोड़े खड़े हुए राजा अम्बरीषसे कहने लगे कि ॥ ४३ ॥ अहो ! यह पुरुष

कैसा निर्लज्ज है, धन सम्पत्तिके मदसे अत्यन्त मतवाला हो रहा है, अपने आपको ईश्वर मानता है, इसके धर्मव्यतिक्रमको तो देखो ॥ ४४ ॥ हम इसके आश्रममें अतिथि आये हैं; इसने आपही पहुनई करनेके लिये हमको निमंत्रण दिया परन्तु हमारा भोजन होनेसे प्रथमही यह इच्छानुसार भोजन करके बैठगया ! इसका फल इसको अभी दिखाताहूं ॥ ४५ ॥ इसप्रकार कहते कहते क्रोधायमान हो मस्तकसे एक जटा उखाड़ उस राजाके सामने कालाग्निकी समान एक कृत्या बनाई ॥ ४६ ॥ हे राजन् ! वह कृत्या खड्ग हाथमें ले अपने चरण धरनेसे पृथ्वीको कम्पायमान करती हुई प्रकाश पूर्वक आई । राजा अम्बरीष उसको अपने सन्मुख आती हुई देखकरभी अपने स्थानसे चलायमान नहीं हुए ॥ ४७ ॥ राजा अम्बरीष विष्णु भगवान्‌के परमभक्त थे, उन्होंने अपने भक्तपर यह भीर पड़ी देख अपने चक्रको आज्ञा दी, परम पुरुष भगवान्‌की आज्ञा

यो मामतिथिमायातमातिथ्येन निमंत्र्य च ॥ अदत्त्वा भुक्तवांस्तस्य सद्यस्ते दर्शये फलम् ॥४५॥ एवं ब्रुवाण उत्कृत्य जटां रोषविदीपितः ॥ तया स निर्ममे तस्मै कृत्यां कालानलोपमाम् ॥ ४६ ॥ तामापतंतीं ज्वलतीमसिहस्तां पदा भुवम् ॥ वेपयंतीं समुद्वीक्ष्य न चचाल पदान्नृपः ॥ ४७ ॥ प्राग्दिष्टं भृत्यरक्षायां पुरुषेण महात्मना ॥ ददाह कृत्यां तां चक्रं क्रुद्धाहिमिव पावकः ॥ ४८ ॥ तदभिद्रवदुद्वीक्ष्य स्वप्रयासं च निष्फलम् ॥ दुर्वासा दुद्रुवे भीतो दिक्षु प्राणपरीप्सया ॥ ४९ ॥ तमन्वधावद्भगवद्रथांगं दावाग्निरुद्धूतशिखो यथाऽहिम् ॥ तथानुषक्तं स निरीक्षमाणो गुहां विविक्षुः प्रससार मेरोः ॥ ५० ॥ दिशो नभः क्ष्मां विवरान्समुद्राँल्लोकान्सपालांस्त्रिदिवं गतः सः ॥ यतोयतो धावति तत्रतत्र सुदर्शनं दुष्प्रसहं ददर्श ॥ ५१ ॥

पातेही अपने तेजसे इस कृत्याको भस्म करनेलगा, जिसप्रकार दावानल वनमें रहते हुए क्रोधित सर्पोंको दग्ध करै ॥ ४८ ॥ जब दुर्वासा ऋषिने देखा कि, हमारा किया यत्न विफल हुआ और अब यह चक्र हमारीही ओरको चला आता है इसलिये भीत हो प्राणोंकी रक्षा करनेको त्रासके मारे सब दिशाओंमें भागने लगे ॥ ४९ ॥ हे राजन ! जैसे लपट्युक्त उठी हुई दावानल बनैले सर्पोंके पीछे दौडती है, वैसेही भगवान्‌का चक्र इन ऋषिके पीछे पीछे दौड़ा । दुर्वासा मुनि इस चक्रको इसप्रकारसे अपने पीछे आता हुआ देखकर सुमेरुकी गुफामें प्रवेश करनेकी इच्छाकर महावेगसे दौड़ने लगे ॥ ५० ॥ दौड़ते दौड़ते दिक् आकाश, भूमि, विवर, सागर और लोकपाल सहित सब लोकोंमें और स्वर्गमेंभी दुर्वासा गये ।

परन्तु जहाँ वह जाते थे उस उस स्थानमें दुर्द्धर्ष चक्रभी उनके पीछे लगाही चला जाता था ॥ ५१ ॥ इसप्रकार शरण ढूंढते ढूंढते सब जगहमें भ्रमण करके यह कहीं भी अपने किसी रक्षकको नहीं पासके तब त्रसित हो पद्मयोनि ब्रह्माजीके निकटगये और कातरता प्रकाश करके बोले कि, हे भगवन् ! हे आत्मयोने ! इस दुःसह हरिके चक्रसे आप मेरी रक्षा करें ॥५२॥ ब्रह्माजी बोले कि,परार्द्ध नामक काल क्रीडाके अन्तमें काल स्वरूप जो विष्णु भगवान् हैं, वह जब सबके दग्ध करनेकी वासना करते हैं, तब उनकी भ्रुकुटी टेढी होजाती है, ब्रह्माण्ड समेत हमारा यह स्थान भी भस्म हो जायगा और हम ( ब्रह्मा ) शिव, दक्ष, भृगु आदि और प्रजापति, भूतपति, सुरपति इत्यादि जिनकी आज्ञाको प्राप्त होकर जिस प्रकारसे लोक

**अलब्धनाथस्य यदा कुतश्चित्संत्रस्तचित्तोऽरणमेषमाणः ॥ देवं विरिंचं समगाद्विधातस्त्राह्यात्मयोनेऽजिततेजसो माम् ॥ ५२ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ स्थानं मदीयं सहविश्वमेतत्क्रीडावसाने द्विपरार्धसंज्ञे ॥ भ्रूभंगमात्रेण हि संदिधक्षोः कालात्मनो यस्य तिरो भविष्यति ॥ ५३ ॥ अहं भवो दक्षभृगुप्रधानाः प्रजेशभूतेशसुरेशमुख्याः ॥ सर्वे वयं यन्नियमं प्रपन्ना मूर्धन्यर्पितं लोकहितं वहामः ॥ ५४ ॥ प्रत्याख्यातो विरिंचेन विष्णुचक्रोपतापितः ॥ दुर्वासाः शरणं यातः शर्वं कैलासवासिनम् ॥ ५५ ॥ श्रीरुद्र उवाच ॥ वयं न तात प्रभवाम भूम्नि यस्मिन्परेऽन्येऽप्यजजीवकोशाः ॥ भवंति कालेन भवंति हीदृशाः सहस्रशो यत्र वयं भ्रमामः ॥ ५६ ॥ अहं सनत्कुमारश्च नारदो भगवानजः ॥ कपिलोऽपांतरतमो देवलो धर्म आसुरिः ॥ ५७ ॥**

हितहो, उसीप्रकार अपने मस्तकपर सब नियमोंको रखते हैं सो तुमने उनकेही भक्तसे द्रोह किया है। इसलिये तुम्हारी रक्षा करनेकी सामर्थ्य हममें नहीं है ॥ ५३ ॥ ५४ ॥ हे राजन् ! जब ब्रह्माजीनेभी शरण नहीं दी, तब दुर्वासा कैलासके शिखर पर गये और विष्णुचक्रसे अति सन्तापित होनेके कारण कातरता प्रगट कर भगवान् महादेवजीकी शरण हुये ॥ ५५ ॥ महादेवजी बोले कि, हे तात ! उन महान् परमेश्वरके सन्मुख हमारी प्रभुताई कुछ नहीं चलेगी,उनसे ब्रह्मादि रूपका उपाधि भूत यह ब्रह्माण्ड उत्पन्न होता है इस प्रकारसे दृश्यमान ब्रह्माण्डका प्रमाण व और पदार्थ भी जिनमें कल्पित हैं; लोकपालाभिमानी हम हजार हजार वार भ्रान्त हुआ करते हैं ॥५६॥ हे वत्स ! सनत्कुमार, नारद, भगवान्,ब्रह्मा, कपिल ( जिनके

अन्तका अंधकार दूर होगया था ) देवल, धर्म, आसुरि ॥५७॥ और मरीचि आदि और भी सिद्धगण सर्वज्ञ होकरभी जिनकी मायाको नहीं जान सक्ते बरन् स्वयं उनकी मायासे घिरे हुए हैं ॥ ५८ ॥ उन्हीं विश्वेश्वरका यह शस्त्र ( चक्र ) है; सो हमलोग किसी भाँति इसे नहीं सहसक्ते इसलिये तुम उन्हीं विष्णु भगवान्‌की शरण जाओ वही तुम्हारी रक्षा करेंगे ॥ ५९ ॥ हे राजन् ! जब इस प्रकारसे दुर्वासाजीको महादेवजीने भी शरणमें न रक्खा और कोरा जवाब दिया तब वह भगवान्‌के धाम वैकुण्ठको गये । कि, जहाँ भगवान् श्रीनिवास लक्ष्मीजीके साथ विराजमान थे ॥ ६० ॥ यह ऋषि कम्पायमान होकर श्रीभगवान्‌के चरणोंपर गिरपडे और कहने लगे कि, हे अच्युत ! हे अनन्त ! हे साधुजनोंका भय

मरीचिप्रमुखाश्चान्ये सिद्धेशाः पारदर्शनाः ॥ विदाम न वयं सर्वे यन्मायां माययाऽवृताः ॥ ५८ ॥ तस्य विश्वेश्वरस्येदं शस्त्रं दुर्विषहं हि नः ॥ तमेव शरणं याहि हरिस्ते शं विधास्यति ॥ ५९ ॥ ततो निराशो दुर्वासाः पदं भगवतो ययौ ॥ वैकुंठाख्यं यदध्यास्ते श्रीनिवासः श्रिया सह ॥ ६० ॥ स दह्यमानोऽजितशस्त्रवह्निना तत्पादमूले पतितः सवेपथुः ॥ आहाच्युतानंत सदीप्सित प्रभो कृतागसं माऽव हि विश्वभावन ॥ ६१ ॥ अजानता ते परमानुभावं कृतं मयाघं भवतः प्रियाणाम् ॥ विधेहि तस्यापचितिं विधातर्मुच्येत यन्नाम्न्युदिते नारकोऽपि ॥ ६२ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अहं भक्तपराधीनो ह्यस्वतंत्र इव द्विज ॥ साधुभिर्ग्रस्तहृदयो भक्तैर्भक्तजनप्रियः ॥ ६३ ॥ नाहमात्मानमाशासे मद्भक्तैः साधुभिर्विना ॥ श्रियं चात्यंतिकीं ब्रह्मन्येषां गतिरहं परा ॥ ६४ ॥

हरनेवाले ! हे प्रभो ! मैंने बडा भारी अपराध किया है. हे विश्वभावन ! मेरी रक्षा करो ॥६१॥ हे प्रभो ! आपके परम प्रभावको न जानकर मैंने आपके प्रियभक्तका अपराध किया है. सो हे प्रभो ! अब अपराधका आप प्रायश्चित बताइये कि, जिस्से मेरा छुटकारा हो. हे भगवन् ! जो आपके भक्तका द्रोह करता है उसका छुटकारा नहीं हो सक्ता यह बात ठीक नहीं. क्योंकि जिनका नाम लेतेही नरकमें पडा हुआ पुरुष मुक्तिको प्राप्त होजाता है, उसके लिये असाध्य क्या है ? ॥ ६२ ॥ यह वचन सुनकर श्रीभगवान् बोले कि, हम भक्तके वश हैं, इसलिये परवश हैं. भक्तजन हमारे प्रिय हैं; इससे साधुगण हमारे हृदयको ग्रसे हुये हैं ॥ ६३ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! जिन मनुष्योंकी गति एक मुझसेही

होती है, उन सब साधु पुरुषोंके सिवाय अपनी आत्माको और अत्यन्त लक्ष्मीकोभी प्यार नहीं करते ॥ ६४॥ जो पुरुषगण, स्त्री, पुत्र, गृह, स्वतन धन प्राण और इसलोक व परलोक सबको छोड़कर हमारी शरणमें आये हैं, हम उनको त्याग करके किस प्रकार उत्साहित होसक्ते हैं ? ॥ ६५ ॥ हे मुनि महाराज ! सर्वत्र समदर्शी साधुपुरुष लोग हममें अपने अपने हृदयको बांध हमको अपने वश किये हुये हैं कि जिस प्रकार पतिव्रता स्त्री अपने श्रेष्ठपतिको वश करलेती है॥६६॥ और वह भक्तगण साधुसेवाद्वारा सालोक्यादि चारों पदार्थोंके सन्मुख आनेपरभी उनके ग्रहण करनेकी इच्छा नहीं करते, वह साधु सेवासेही परितृप्त होजाते हैं, इसलिये कालसे नाश होनेवाली और किसी वस्तुमें उनकी अभिलाषा होनेकी क्या सम्भावना है॥६७॥

ये दारागारपुत्राप्तान्प्राणान्वित्तमिमं परम् ॥ हित्वा मां शरणं याताः कथं तांस्त्यक्तुमुत्सहे ॥ ६५ ॥ मयि निर्बद्धहृदयाः साधवः समदर्शनाः ॥ वशे कुर्वंति मां भक्त्या सत्स्त्रियः सत्पतिं यथा ॥ ६६ ॥ मत्सेवया प्रतीतं च सालोक्यादिचतुष्टयम् ॥ नेच्छंति सेवया पूर्णाः कुतोऽन्यत्कालविद्रुतम् ॥ ६७ ॥ साधवो हृदयं मह्यं साधूनां हृदयं त्वहम् ॥ मदन्यत्तेन जानंति नाहं तेभ्यो मनागपि ॥६८॥ उपायं कथयिष्यामि तव विप्र शृणुष्व तत् ॥ अयं ह्यात्माभिचारस्ते यतस्तं यातु वै भवान् ॥ ६९ ॥ साधुषु प्रहितं तेजः प्रहर्तुः कुरुतेऽशिवम् ॥ तपो विद्या च विप्राणां निःश्रेयसकरे उभे ॥ ते एव दुर्विनीतस्य कल्पेते कर्तुरन्यथा ॥ ७० ॥

और जिन २ पुरुषोंने हमको अपना हृदय अर्पण करदिया है । हम उनके हृदयको जानते हैं, वह हमारे अतिरिक्त और किसीको नहीं जानते । और हमभी उनके अतिरिक्त और किसीको नहीं समझते ॥ ६८ ॥ इसलिये हे मुने ! जिससे कि, यह तुम्हें हिंसा उत्पन्न हुई है उसकेही निकट तुम विना विलम्ब किये चलेजाओ. हे मुने ! क्या तुम यह नहीं जानते हो कि, साधु लोगोके ऊपर चलाया हुआ तेज प्रहार करनेवालेकाही अमंगल करता है । ब्राह्मणोंकी तपस्या और विद्या यह दोनों भला करनेवाली तो हैं । परन्तु दुर्विनीत स्वामीके लिये यह दोनों विपरीत फल देनेवाली हैं,

परन्तु इस समय अपनी तपविद्याको मनमें लाय इस अनर्थ घटनापर विस्मय करना आपको योग्य नहीं है ॥ ६९ ॥ ७० ॥ इस समय तुम महाभाग नाभागपुत्र राजा अम्बरीषके निकट जाओ। जिससे तुम्हारा मंगल हो, उस पृथ्वीपतिसे क्षमा मांगनेका यत्न करो। तब इस उत्पातकी शांति होगी ॥ ७१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायामम्बरीषोपाख्याने चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ दोहा–अम्बरीष हरिचक्रकी, विनय करी शिर नाय। ब्राह्मणकी रक्षा करी, इस पंचम अध्याय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण! चक्रकी अग्निसे संतापित हुये

ब्रह्मंस्तद्गच्छ भद्रं ते नाभागतनयं नृपम् ॥ क्षमापय महाभागं ततः शांतिर्भविष्यति ॥ ७१ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० नवमस्कंधे अम्बरीषोपाख्याने दुर्वासोऽनुतापशमनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं भगवतादिष्टो दुर्वासाश्चक्रतापितः ॥ अम्बरीषमुपावृत्य तत्पादौ दुःखितोऽग्रहीत् ॥ १ ॥ तस्य सोद्यमनं वीक्ष्य पादस्पर्शविलज्जितः ॥ अस्तावीत्तद्धरेरस्त्रं कृपया पीडितो भृशम् ॥ २ ॥ अम्बरीष उवाच ॥ त्वमग्निर्भगवान्सूर्यस्त्वं सोमो ज्योतिषां पतिः ॥ त्वमापस्त्वं क्षितिर्व्योम वायुर्मात्रेंद्रियाणि च ॥ ३ ॥

दुर्वासा ऋषि विष्णु भगवान्‌की आज्ञासे उसी समय राजा अम्बरीषके यहाँ गये और दुःखित हो इस राजर्षिके चरण पकड़नेको झपटे * ॥ १ ॥ जब यह चरण छूने लगे, तब राजर्षि अम्बरीष अत्यन्त लज्जितहो और दुर्वासाजीको ऐसा व्याकुल देख व्यथा पाय भगवान्‌के चक्रकी स्तुति करने लगे ॥ २ ॥ राजा अम्बरीष बोले कि, हे सुदर्शन! तुमही भगवान् सूर्य हो और तुमही सब नक्षत्रोंके स्वामी चंद्रमा हो, तुमही जल, तुमही भूमि,

शंका–दुर्वासा मुनि भगवान्‌के चक्रके तेजसे भस्म होनेको प्रस्तुत था, तो फिर उसने अम्बरीषके चरण कैसे ग्रहण किये? यह तो बडा अयोग्य कर्म है. दुर्वासाऋषि कुछ कलियुगी ब्राह्मण तो नहीं थे जो कि, देहके सुखके लिये नीचकर्म करने लगते, वह तो महाप्रतापी और परमतेजस्वी ब्राह्मण थे, फिर इसने नीचकर्म क्यों किया?

उत्तर–दशसहस्र (१००००) ब्राह्मणोंको साथ लिये दुर्वासाऋषि वडे अभिमान सहित त्रिलोकीमें घूमते फिरा करते थे और त्रिलोकीके मनुष्योंको शाप देदेकर वहुत दुःखी कर दिया, जो कोई किंचिन्मात्रभी अपराध करता उसको ऐसा भारी शाप देते कि, वह वहुत कालतक कष्टपाता तीनलोकको कम्पायमान देखकर भगवान् महादेवने दुर्वासा ऋषिका अभिमानभञ्जन करनेके लिये यह यत्न करके त्रिलोकीको सुखीकिया क्योंकि दुर्वासा ऋषिके चित्तमें अम्बरीषका चरित्र खटकनेलगा यह विचारके क्रोध करने लगे, इसलिये मोहको प्राप्तहुये दुर्वासा ऋषिने अम्बरीषके चरणोंको ग्रहण किया ॥

तुमहीं आकाश, तुमहीं पवन, तुमहीं मात्रा और तुमहीं सब इंद्रियें हो, अर्थात् तुम्हारीही शक्तिसे अग्नि आदि अपना अपना कार्य करते हैं ॥ ३ ॥ इसलिये तुम्हें नमस्कार है हे अच्युतप्रिय ! तुम्हारी हजार धार हैं हे सर्वघातिन् ! हे पृथ्वीनाथ ! इस ब्राह्मण की रक्षा करो ॥ ४ ॥ हे सुदर्शन ! ब्राह्मणकी रक्षा करना तुम्हारा कर्तव्य कर्म है। क्योकि तुम साक्षात् धर्म, अमृत, सत्य, यज्ञमूर्ति और सब यज्ञोंके भोगनेवाले हो, अधिक करके तुमही लोकपाल और ईश्वरकी परम सामर्थ्य हो ॥ ५ ॥ और तुम अद्भुतकर्मकारी हो, क्योंकि अखिल धर्मके सेतु स्वरूप हो, इसलिये तुमही अधर्म करतेहुए असुर लोगोंके धूमकेतु अर्थात् दाहक हो, तुम्हारा तेजसमूह अतिउज्ज्वल है, तुम त्रिलोकीके रक्षक हो, तुम मनकी समान वेगवान् हो

सुदर्शन नमस्तुभ्यं सहस्राराच्युतप्रिय ॥ सर्वास्त्रघातिन् विप्राय स्वस्ति भूया इडस्पते ॥ ४ ॥ त्वं धर्मस्त्वमृतं सत्यं त्वं यज्ञोऽखिलयज्ञभुक् ॥ त्वं लोकपालः सर्वात्मा त्वं तेजः पौरुषं परम् ॥ ५ ॥ नमः सुनाभाखिलधर्मसेतवे ह्यधर्मशीलासुरधूमकेतवे ॥ त्रैलोक्यगोपाय विशुद्धवर्चसे मनोजवायाद्भुतकर्मणे गृणे ॥ ६ ॥ त्वत्तेजसा धर्ममयेन संहृतं तमः प्रकाशश्च धृतो महात्मनाम् ॥ दुरत्ययस्ते महिमा गिरांपते त्वद्रूपमेतत्सदसत्परावरम् ॥ ७ ॥ यदा विसृष्टस्त्वमनंजनेन वै बलं प्रविष्टोऽजित दैत्यदानवम् ॥ बाहूदरोर्वंघ्रिशिरोधराणि वृक्णन्नजस्रं प्रधने विराजसे ॥ ८ ॥ स त्वं जगत्त्राणखलप्रहाणये निरूपितः सर्वसहो गदाभृता ॥ विप्रस्य चास्मत्कुलदैवहेतवे विधेहि भद्रं तदनुग्रहो हि नः ॥ ९ ॥

तुम्हारी स्तुति करनेकी सामर्थ्य किसमें है ? इसलिये मैं तुम्हारे प्रति केवल नमः शब्दका प्रयोग करता हूं ॥ ६ ॥ हे सुदर्शन ! तुम्हारे धर्ममय तेजसे अन्धकार दूर होताहै और महात्मा लोगोंकी दृष्टि प्रकाशित होती है। हे वाणीनाथ ! तुम्हारी महिमा अपरम्पार है। सत, असत, पर, अपर इत्यादि समस्त पदार्थ तुम्हारेही स्वरूप हैं । क्योंकि सूर्यादिका प्रकाशभी तुमहीसे होता है ॥ ७ ॥ हे अनन्त अनञ्जन भगवान्के करसे जब तुम छोड़ेजाते हो, तब दैत्य दानवोंके बीचमें प्रवेश कर उनकी भुजायें, पेट, जाँघें, चरण और कन्धोंको काटतेहुए समरमें विराजमान होतेहो ॥ ८ ॥ हे जगत्त्रातः ! तुम ऐसे गुणोंसे युक्तहो कि, भगवान् गदाधरने खलपुरुषोंके मारनेको तुम्हें नियुक्त किया है इसलिये हमारे कुलका सौभाग्य करनेको

तुम इस विपदमें पड़ेहुए ब्राह्मणका मंगल करो। ऐसा करनेसे तुम्हारा बडाभारी अनुग्रह मेरे ऊपर होगा ॥ ९ ॥ हे सुदर्शन ! यदि हमारे किसी दान करनेसे, वा किसी यज्ञ करनेसे कुछ पुण्य हुआ हो। यदि मैंने अपने धर्मका भलीभांतिसे अनुष्ठान किया हो, यदि मेरे कुलदेवता ब्राह्मण हों तो मेरी यही प्रार्थना है कि, इस धर्मके प्रभावसे यह मुनिजी शीघ्र निष्कण्टक होजायँ ॥ १० ॥ और अनुपम वह सब प्राणियोंके प्रति आत्मभावके हेतु सर्वगुणोंके आश्रय भगवान् यदि हमारे ऊपर प्रसन्न हैं तो उनके प्रसादसे यह ब्राह्मण शीघ्र संतापरहित हों ॥ ११ ॥ हे राजन् ! जब राजा अम्बरीषने इस प्रकार स्तुतिकी; तब भगवान्का सुदर्शनचक्र, जो ब्राह्मण श्रेष्ठ दुर्वासाजीको जलाये देता था; इन राजर्षिकी प्रार्थनासे शान्त

**यद्यस्ति दत्तमिष्टं वा स्वधर्मो वा स्वनुष्ठितः ॥ कुलं नो विप्रदैवं चेद्द्विजो भवतु विज्वरः ॥ १० ॥ यदि नो भगवान् प्रीत एकः सर्वगुणाश्रयः ॥ सर्वभूतात्मभावेन द्विजो भवतु विज्वरः ॥ ११ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति संस्तुवतो राज्ञो विष्णुचक्रं सुदर्शनम् ॥ अशाम्यत् सर्वतो विप्रं प्रदहद्राजयाच्ञया ॥ १२ ॥ स मुक्तोऽस्त्राग्नितापेन दुर्वासाः स्वस्तिमांस्ततः ॥ प्रशशंस तमुर्वीशं युंजानः परमाशिषः ॥ १३ ॥ दुर्वासा उवाच ॥ अहो अनंतदासानां महत्त्वं दृष्टमद्य मे ॥ कृतागसोऽपि यद्राजन्मंगलानि समीहसे ॥ १४ ॥ दुष्करः को नु साधूनां दुस्त्यजो वा महात्मनाम् ॥ यैः संगृहीतो भगवान् सात्वतामृषभो हरिः ॥ १५ ॥ यन्नामश्रुतिमात्रेण पुमान्भवति निर्मलः ॥ तस्य तीर्थपदः किं वा दासानामवशिष्यते ॥ १६ ॥ राजन्ननुगृहीतोऽहं त्वयाऽतिऽकरुणात्मना ॥ मदघं पृष्ठतः कृत्वा प्राणा यन्मेऽभिरक्षिताः ॥ १७ ॥**

होगया ॥ १२ ॥ इसलिये दुर्वासाजी अस्त्राग्निके तापसे छुटकारा पाय कल्याणवान हुए। फिर दुर्वासा मुनि राजाको आशीर्वाददे अनेक अनेक प्रशंसा करने लगे ॥ १३ ॥ दुर्वासाजी बोले, अहो ! भगवद्भक्तोंकी अद्भुत महिमा आज हमने देखी. हे राजन् ! यद्यपि हमने अपराध किया तौभी तुमने हमारी भलाईही चाही ॥ १४ ॥ अथवा जिन पुरुषोने सात्वतपति भगवान्को अपने वश किया है उन महात्मा साधु पुरुषोके लिये कौन बात दुस्त्यज वा दुर्लभ है ? ॥ १५ ॥ जिनका नामश्रवण करतेही पुरुष निर्मल हो जाताहै तीर्थपाद भगवान्के उन दासोसे कौनसा कार्य बच रहा है ॥ १६ ॥ हे राजन् ! तुम अतिकरुणात्मा हो, हम पर आपने बड़ाभारी अनुग्रह किया क्योकि हमारे अपराधकी ओर न निहार कर हमारे

प्राणोंकी रक्षाकी ॥१७॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! अबतक राजा अम्बरीषने भोजन नहीं किया था इस राजाने फिर कभी इनके आनेको प्रार्थनाकी । और वारम्वार इनके चरण कमलोंकी वन्दना करके भोजन कराया ॥१८॥ आदर सहित आयेहुए सर्वाभिलाषकी पूर्ण करनेवाली पहुनईको मानकर महर्षि दुर्वासाजीको अति सन्तोष उत्पन्न हुआ. दुर्वासाजी आहार करनेके उपरान्त राजासे बोले कि, हे महाराज ! तुमभी भोजन करो ॥ १९ ॥ हे महीपाल ! तुम परम भागवत हो । हमारे ऊपर तुम्हारा बड़ा अनुग्रह हुआ तुम्हारे दर्शनकर और तुम्हारे सम्भाषण करनेसे जिससे कि, आत्मामें शुद्धि होती है ऐसा आतिथ्य जो तुमने किया इससे हमको बहुतही प्रीति उत्पन्न हुईहै ॥२०॥ स्वर्गवासी देवता लोगोंकी स्त्रियें तुम्हारे इस

राजा तमकृताहारः प्रत्यागमनकांक्षया ॥ चरणावुपसंगृह्य प्रसाद्य समभोजयत् ॥ १८ ॥ सोऽशित्वाऽऽहृतमानीतमातिथ्यं सार्वकामिकम् ॥ तृप्तात्मा नृपतिं प्राह भुज्यतामिति सादरम् ॥ १९ ॥ प्रीतोऽस्म्यनुगृहीतोऽस्मि तव भागवतस्य वै ॥ दर्शनस्पर्शनालापैरातिथ्येनात्ममेधसा ॥ २० ॥ कर्मावदातमेतत्ते गायन्ति स्वःस्त्रियो मुहुः ॥ कीर्तिं परमपुण्यां च कीर्तयिष्यति भूरियम् ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं संकीर्त्य राजानं दुर्वासाः परितोषितः । ययौ विहायसाऽऽमंत्र्य ब्रह्मलोकमहैतुकम् ॥ २२ ॥ संवत्सरोऽत्यगात्तावद्यावता नागतो गतः ॥ मुनिस्तद्दर्शनाकांक्षी राजाऽब्भक्षो बभूव ह ॥ २३ ॥ गते च दुर्वाससि सोंऽबरीषो द्विजोपयोगातिपवित्रमाहरत् ॥ ऋषेर्विमोक्षं व्यसनं च बुद्ध्वा मेने स्ववीर्यं च परानुभावम् ॥ २४ ॥

निर्मल कर्मको सदा गावेंगी और पृथ्वीके रहनेवाले सदा तुम्हारी परमपवित्र कीर्तिको गावेंगे ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! महर्षि दुर्वासाजी सन्तुष्ट हो इस प्रकार कहकर राजर्षि अम्बरीषके साथ वार्त्तालाप करके आकाश मार्गसे हो ब्रह्मलोकको चले गये ॥ २२ ॥ परन्तु वह गमन करके जबतक न आये थे, तब लों एक वर्ष समय तकके बीतनेपरभी राजा अम्बरीष उनके दर्शनकी इच्छासे केवल जलही पीकर रहेथे ॥२३ ॥ इसके उपरान्त एक वर्ष पीछे जब वह ऋषि आये, तब राजा अम्बरीषने ब्राह्मण भोजनसे जो पवित्र हुआ आहार सो भोजन किया और

ऋपिकी विपद व उद्धारकी बात स्मरण करके अपने धैर्यादि रूप वीर्य और भगवान्के प्रभावको आधार मानने लगा ॥ २४ ॥ हे राजन् ! अम्बरीष राजामें इस प्रकारके अनेक गुण हैं, वह अपने क्रिया कर्मसे परमात्मा भगवान् वासुदेवके प्रति परमभक्ति दिखलाते थे, उसी भक्तिके प्रभावसे ब्रह्मपदके सहित सब प्रकारके भोग इनके सन्मुख सदा प्राप्त रहते थे, परन्तु यह उन सबको नरककी समान जानते थे ॥ २५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! तिसके उपरान्त यह वीर अपनी समान वीर्यवान् पुत्रको राज्य भार सौंप वनमें चलागया । जब कि, इस राजर्षिने अपना मन व आत्मा भगवान्में लगादिया था, इसलिये उनका गुण प्रवाह विध्वंस होगया । अर्थात् आवागमनसे इनका छुटकारा होगया ॥२६॥ हे राजन् !

एवंविधाऽनेकगुणः स राजा परात्मनि ब्रह्मणि वासुदेवे ॥ क्रिया कलापैः समुवाह भक्तिं ययाऽऽविरिंचान्निरयांश्चकार ॥ २५ ॥ अथांबरीषस्तनयेषु राज्यं समानशीलेषु विसृज्य धीरः ॥ वनं विवेशात्मनि वासुदेवे मनो दधद् ध्वस्तगुणप्रवाहः ॥ २६ ॥ इत्येतत्पुण्यमाख्यानमंबरीषस्य भूपतेः ॥ संकीर्तयन्ननुध्यायन्भक्तो भगवतो भवेत् ॥ २७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे अंबरीषोपाख्याने दुर्वास उपचरणं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ विरूपः केतुमान् शंभुरंबरीषसुतास्त्रयः ॥ विरूपात्पृषदश्वोऽभूत्तत्पुत्रस्तु रथीतरः ॥ १ ॥ रथीतरस्याप्रजस्य भार्यायां तंतवेऽर्थितः ॥ अंगिरा जनयामास ब्रह्मवर्चस्विनः सुतान् ॥ २ ॥

राजा अम्बरीषके इस पवित्र चरित्रको जो मनुष्य सुनेंगे, और ध्यान करेंगे, सो भगवान्के भक्त होंगे । और जो मनुष्य भक्तिपूर्वक इन महाराज अम्बरीषके चरित्रको गान करेंगे वह समस्त भगवान् विष्णुके प्रसादसे सरलतापूर्वक मुक्तपदवीको प्राप्त होंगे ॥ २७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायामंबरीषचरित्रे पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ दोहा—अम्बरीष अध्याय षट, अरु शशाद इतिहास । मानधात इक्ष्वाकु कुल, सौभरि ऋषी विलास ॥ १ ॥ शुकदेवजी बोले कि, हे महाराज ! राजा अम्बरीषके विरूप, केतुमान और शम्भु यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए तिनमें विरूपका पुत्र पृषदश्व और इसका पुत्र रथीतर हुआ ॥१॥ रथीतरके पुत्र वा कन्या कुछ नहीं हुआ, वह निःसन्तान था, जब इसने संतानके

लिये महर्षि अंगिराजीसे प्रार्थना की, तब महर्षि अंगिराजीने उनकी भार्यामें ब्रह्मतेजसे युक्त कई पुत्र उत्पन्न कर दिये ॥२॥ हे राजन्! अंगिराजीसे जो पुत्र उत्पन्न हुए थे, वह रथीतरके क्षेत्रमें उलटा होनेके कारण यद्यपि रथीतर गोत्री हुये थे तौभी अंगिराजीके वीर्यसे उनकी उत्पत्ति होनेके कारण आंगिरस-नामसे विख्यात हुए। अधिक करके इनके क्षेत्रोपेत ब्राह्मण होनेपर रथीतरकी दूसरी सन्तानमें मुख्य थे ॥३॥ ॥ हे राजन्! "मनुके दश पुत्रोंमें पृषध्र और कवि संसारत्यागी हुए थे, इसलिये उनका वंश नहीं हुआ। करूषादि सप्त पुत्रोंका वंश प्रथम कहा गया है इक्ष्वाकुका वंश बहुत बड़ा है। इसलिये पहले नहीं कहा, अब कहतेहैं" छींकें लेतेहुए मनुकी नासिकासे मनुपुत्र इक्ष्वाकुकी उत्पत्ति हुई। इन इक्ष्वाकुके शत पुत्र हुए। तिनमें विकुक्षि,निमि और दण्डकादि श्रेष्ठ थे॥४॥इन शत पुत्रोंमें पचीस जन विंध्याचल और हिमालय पर्वतके मध्यमें पूर्वकी ओर आर्यावर्तके सन्मुख

एते क्षेत्रे प्रसूता वै पुनस्त्वांगिरसाः स्मृताः ॥ रथीतराणां प्रवराः क्षत्रोपेता द्विजातयः ॥ ३ ॥ क्षुवतस्तु मनोर्जज्ञे इक्ष्वाकुर्घ्राणतः सुतः ॥ तस्य पुत्रशतज्येष्ठा विकुक्षिनिमिदंडकाः ॥ ४ ॥ तेषां पुरस्तादभवन्नार्यावर्ते नृपा नृप ॥ पंचविंशतिः पश्चाच्च त्रयो मध्ये परेऽन्यतः ॥ ५ ॥ स एकदाऽष्टकाश्राद्धे इक्ष्वाकुः सुतमादिशत् ॥ मांसमानीयतां मेध्यं विकुक्षे गच्छ मा चिरम् ॥ ६ ॥ तथेति स वनं गत्वा मृगान्हत्वा क्रियार्हणान्॥ श्रांतो बुभुक्षितो वीरः शशं चाऽऽददपस्मृतिः ॥ ७ ॥ शेषं निवेदयामास पित्रे तेन च तद्गुरुः॥ चोदितः प्रोक्षणायाह दुष्टमेतदकर्मकम् ॥ ८ ॥

समुद्र तक एक एक मण्डलके राजा हुए। इसी प्रकार पश्चिममेंभी इतनेमेंसे पचीस पुत्र एक एक मण्डलके राजा हुए। परन्तु मध्यस्थलमें ज्येष्ठ तीन पुत्र और दक्षिण उत्तरादि भागमें और पुत्रगण राजसिंहासनपर बैठे ॥५॥ एक दिन राजा इक्ष्वाकुने अष्टका श्राद्ध करनेके लिये विकुक्षिको निकट बुलायकर कहा हे वत्स! शीघ्र वनमें जाय श्राद्धके लिये पवित्र माँस लाओ ॥६॥ विकुक्षि "बहुत अच्छा" कह उसी समय वनमें चलागया और श्राद्धके योग्य अनेक पशुओंको मारने लगा। तिसके उपरान्त जब विकुक्षि थककर भूखा होगया, तब इसने भूलकर मारेहुए पशुओंमेंसे एक खरहे (खरगोश) का माँस भूनकर खालिया ॥ ७ ॥ फिर अवशिष्ट माँस लेकर पिताके निकट आया और सब उनको देदिया। इक्ष्वाकु राजाने उस माँसका श्राद्धोचित संस्कार करनेके लिये कुलगुरु वसिष्ठजीको बुलाया तब वशिष्ठजीने कहा कि, यह माँस दूषित होगया, इसलिये श्राद्ध कर्मके

योग्य नहीं है ॥ ८ ॥ जब महर्षि वशिष्ठजीने सब ब्योरा भली भाँति कह सुनाया। तब राजाने अपने पुत्रके कर्मको जानकर उसको अपने देशसे निकाल दिया, क्योंकि श्राद्धके योग्य माँसका प्रथम भाग ग्रहण करलेनेसे उसका सदाचार छूटगया था ॥ ९ ॥ तिसके पीछे राजा इक्ष्वाकु वसिष्ठजीके साथ ब्रह्मज्ञानका विचार करनेलगे फिर राज्यभोगसे विरागी होगये और योगके द्वारा शरीरको छोड़ परमतत्त्वको प्राप्त हुए ॥ १० ॥ जब पिता वनको चले गये, तब विकुक्षि अपने देशमें आय शशाद नामसे विख्यात हो पिताके राज्यको ग्रहणकर उसको पालने लगा, इस शशादने यज्ञोंको करके भगवान् वासुदेवकी पूजा की. इस राजाने शशाका माँस जो खालिया था इसलिये इसका नाम शशाद प्रसिद्ध हुआ॥ ११॥ शशादका पुत्र पुरञ्जय हुआ, यह पुत्र इन्द्रवाह नामसे भी विख्यात था और कोई २ इसको ककुत्स्थभी कहते हैं जिन कर्मोंके करनेसे इनके यह कई नाम हुए

ज्ञात्वा पुत्रस्य तत्कर्म गुरुणाऽभिहितं नृपः ॥ देशान्निस्सारयामास सुतं त्यक्तविधिं रुषा ॥ ९ ॥ स तु विप्रेण संवादं जापकेन समाचरन्॥ त्यक्त्वा कलेवरं योगी स तेनावाप यत्परम् ॥ १० ॥ पितर्युपरतेऽभ्येत्य विकुक्षिः पृथिवीमिमाम् ॥ शासदीजे हरिं यज्ञैः शशाद इति विश्रुतः ॥ ११ ॥ पुरंजयस्तस्य सुत इंद्रवाह इतीरितः ॥ ककुत्स्थ इति चाप्युक्तः शृणु नामानि कर्मभिः ॥ १२ ॥ कृतांत आसीत्समरो देवानां सह दानवैः ॥ पार्ष्णिग्राहो वृतो वीरो देवैर्दैत्यपराजितैः ॥ १३ ॥ वचनाद्देवदेवस्य विष्णोर्विश्वात्मनः प्रभो ॥ वाहनत्वे वृतस्तस्य बभूवेंद्रो महावृषः ॥ १४ ॥ स सन्नद्धो धनुर्दिव्यमादाय विशिखाञ्छितान् ॥ स्तूयमानः समारुह्य युयुत्सुः ककुदि स्थितः ॥ १५ ॥

हम उनको कहते हैं तुम श्रवण करो ॥ १२ ॥ पहले समयमें जब दानवोंके साथ देवता लोगोंका विश्वविनाशन संग्राम होरहा था, उस समय देवताओंने दैत्योंसे पराजितहो इस वीरको अपना सहायक बनाया ॥ १३ ॥ इसने कहा कि जो इन्द्र हमारे वाहन बनैं. तो हम अवश्य दैत्योंको वध करेंगे यह कहकर इन्होंने इन्द्रको अपना वाहन बनाया था। पहले तो इन्द्रने लाजके मारे इस बातको नहीं माना फिर विश्वात्मा देवदेव विष्णुके कहनेसे पुरञ्जयका वाहन होनेके लिये महावृषभ हुए। "जब इस प्रकारसे इन्द्र वाहन हुए तब इन पुरञ्जयका नाम इन्द्रवाह हुवा" ॥ १४ ॥ तिसके पीछे राजा पुरञ्जय बख्तर पहर दिव्य धनुष और बहुतसे तीक्ष्ण बाण ग्रहण करके उस बैलकी पीठपर जाय

विराजे । यह देखकर देवतालोग उनकी पूजा करनेलगे ॥ १५ ॥ फिर महात्मा पुरञ्जयने परमपुरुष विष्णुजीके तेजसे बढकर देवतालोगोंके द्वारा पश्चिम दिशासे दैत्योंकी पुरीको घेरा ॥ १६ ॥ तिसके उपरान्त इन पुरंजयके साथ दैत्यलोगोंका घोर संग्राम हुआ । जो दैत्य संग्राममें इनके सन्मुख आये, उन सबकोही इस नरनाथने यमराजके भवनको भेज दिया ॥१७॥ प्रलयाग्निके समान इन महाराजके उल्वण बाणोंका उत्पात देख सब बचेबचाये दैत्य पातालको भागगये ॥ १८ ॥ दैत्योंके भागनेपर इस राजर्षिने स्त्रियोंके सहित समस्त धन और पुर जीतकर देवराज इन्द्रको देदिया इन कार्योंके करनेसे इन महाराजका पुरञ्जय नाम हुआ ॥ १९ ॥ हे कुरुश्रेष्ठ राजा परीक्षित् ! इस पुरंजयका पुत्र अनेना था, इसका पुत्र पृथु,

तेजसाऽऽप्यायितो विष्णोः पुरुषस्य परात्मनः ॥ प्रतीच्यां दिशि दैत्यानां न्यरुणत्रिदशः पुरम् ॥ १६ ॥ तैस्तस्य चाभू त्प्रधनं तुमुलं रोमहर्षणम् ॥ यमाय भल्लैरनयद्दैत्यान्येऽभिययुर्मृधे ॥ १७॥ तस्येषुपाताभिमुखं युगांताग्निमिवोल्ब णम् ॥ विसृज्य दुद्रुवुर्दैत्या हन्यमानास्स्वमालयम् ॥१८॥ जित्वा पुरं धनं सर्वं सश्रीकं वज्रपाणये॥ प्रत्ययच्छत्स राजर्षि रिति नामभिराहृतः ॥१९॥ पुरंजयस्य पुत्रोऽभूदनेनास्तत्सुतः पृथुः ॥ विश्वरंधिस्ततश्चंद्रो युवनाश्वश्च तत्सुतः ॥ २० ॥ शावस्तस्तत्सुतो येन शावस्ती निर्ममे पुरी ॥ बृहदश्वस्तु शावस्तिस्ततः कुवलयाश्वकः ॥ २१ ॥ यः प्रियार्थमुतंकस्य धुंधुनामाऽसुरं बली ॥ सुतानामेकविंशत्या सहस्रैरहनद्वृतः ॥ २२ ॥ धुंधुमार इति ख्यातस्तत्सुतास्ते च जज्वलुः ॥ धुंधोर्मुखाग्निना सर्वे त्रय एवावशेषिताः ॥ २३ ॥ दृढाश्वः कपिलाश्वश्च भद्राश्व इति भारत ॥ दृढाश्वपुत्रो हर्यश्वो निकुंभस्तत्सुतः स्मृतः ॥ २४ ॥

तिससे विश्वरन्धिने जन्म ग्रहण किया, तिसका पुत्र चन्द्र, तिसका पुत्र युवनाश्व हुआ ॥ २० ॥ युवनाश्वके पुत्र शावस्त हुआ जिसने शावस्ती पुरी बसाई, इस शावस्तीका पुत्र बृहदश्व, उसका पुत्र कुवलयाश्व हुआ ॥ २१ ॥ इस महाबलवान् राजाने उतङ्क ऋषिका प्रिय कार्य करनेको अपने इक्कीस सहस्र (२१०००) पुत्रोंको साथ ले धुन्धु नामक असुरको मारडाला था ॥ २२ ॥ इससे इसका नाम धुन्धुमार हुआ । परन्तु इनके समस्त पुत्र धुन्धुकी मुखाग्निसे भस्म होगये केवल तीन बचेथे अर्थात् दृढाश्व, कपिलाश्व और भद्राश्व इन तीनोंमें दृढाश्वका पुत्र

हर्यश्व और हर्यश्वका पुत्र निकुम्भ हुआ ॥ २३ ॥ २४ ॥ निकुम्भका पुत्र बर्हणाश्व कि, जिससे कृशाश्व उत्पन्न हुआ, इस कृशाश्वका पुत्र सेन जित् नामक हुआ उसका पुत्र युवनाश्व हुआ। यह युवनाश्व सन्तान रहित था, इसलिये वनको चलागया ॥ २५ ॥ इसके सौ (१००) स्त्री थीं, संतानके न होनेसे वनमें जाकर यह सब अपनी भार्याओके साथ सदा शोकाकुल रहा करताथा, यह देख वनवासी ऋषिलोगोंने राजापर दयाकी और पुत्रके लिये सावधानहो उस राजासे इन्द्रदैवत्य यज्ञ करानेलगे ॥२६॥ हे राजन् ! अब आश्चर्यकी बात सुनो जब यज्ञ होहीरहा था कि,

बर्हणाश्वो निकुंभस्य कृशाश्वोऽथास्य सेनजित् ॥ युवनाश्वोऽभवत्तस्य सोऽनपत्यो वनं गतः ॥ २५ ॥ भार्याशतेन निर्विण्ण ऋषयोऽस्य कृपालवः ॥ इष्टिं स्म वर्तयांचक्रुरैंद्रीं ते सुसमाहिताः॥२६॥राजा तद्यज्ञसदनं प्रविष्टो निशि तर्षितः ॥ दृष्ट्वा शयानान्विप्रांस्तान्पपौ मंत्रजलं स्वयम् ॥ २७ ॥ उत्थितास्ते निशम्याथ व्युदकं कलशं प्रभो ॥ पप्रच्छुः कस्य कर्मदं पीतं पुंसवनं जलम् ॥२८॥ राज्ञा पीतं विदित्वाथ ईश्वरप्रहितेन ते ॥ ईश्वराय नमश्चक्रुरहो दैवबलं बलम् ॥२९ ॥

तब युवनाश्व एकदिन रात्रिके समय प्यासा हो जलके लिये यज्ञशालामें गया, उस समय यज्ञ करानेवाले ब्राह्मण सोरहे थे,तब राजाने उस जलको उठायकर पीलिया कि जो राजाकी स्त्रीको देनेके लिये मंत्रसे पढकर रखखागयाथा ❀ ॥२७॥ जब पुरोहित लोग जागे तो उन्होंने देखा कि, कलशमें जल नहीं। इसलिये विस्मित होकर पूँछाकि "यह कर्म किसकाहै? पुत्रके उत्पन्न करनेवाले जलको कौन पीगया" ॥ २८ ॥ इसके उपरान्त जब ज्ञात हुआ कि, ईश्वर प्रेरित होकर राजाने यह जल स्वयंपान करलिया है। तब "अहो ! भाग्य बड़ा बली है" पुरुषका बल किसी कामका

❀ शंका–राजा युवनाश्वने आप उठकर चोरकी तुल्य ब्राह्मणोंको सोता देखकर यज्ञका जल पीलिया, अनुचरोंके होते यह बालकोंके समान कर्म राजाने क्यों किया ?॥

उत्तर–पुष्करजीमें राजा युवनाश्व गंगाजीके,राजा–शन्तनुके वीर्यसे गर्भ देखकर बहुत हसा,परन्तु गंगाजीने युवनाश्वके अपराधका कुछ ध्यान न किया और क्षमा किया,परन्तु राजाके अपराधको भगवान्‌ने क्षमा नहीं किया, इसलिये राजाओंमें श्रेष्ठ जो युवनाश्व राजाथा उसको माया करके मूर्ख बनादिया और वह जल पिलाकर उसको गर्भ धारण करादिया कि, जैसे तू गर्भ देखकर हसाथा ऐसेहीं तेरा गर्भदेखकर लोग हसेंगे ॥

नहीं। यह वाक्य उच्चारण करते हुए ईश्वरको वारम्वार नमस्कार करनेलगे ॥ २९ ॥ इसके पीछे जब समय पूर्ण होगया, तब युवनाश्वकी दाहिनी कोख फाडकर चक्रवर्ती लक्षणोंसे युक्त एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥३०॥ यह देखकर ब्राह्मणलोग दुःखित हो यह कहकर चिल्लाने लगे कि हा ! यह कुमार दूध पीनेको बहुत रोरहा है, सो अब क्या पियेगा तब देवराज इन्द्र वत्स! रोवै मत "मां धाता अर्थात् मुझे पान कर" यह कहा। और अपनी अंगुली पीनेको दी इसी लिये इनका नाम मान्धाता हुआ ॥ ३१ ॥ मान्धाताके पिता युवनाश्वदेव ब्राह्मणोंके प्रसादसे मरे नहीं बरन उन्होंने तप करके कुछ दिनों पीछे उसी स्थानमें सिद्धि प्राप्त की॥३२॥ रावणादि चोरगण इस मान्धाताके प्रतापसे कम्पायमान हो त्रासित होते थे इसलिये

ततः काल उपावृत्ते कुक्षिं निर्भिद्य दक्षिणम् ॥ युवनाश्वस्य तनयश्चक्रवर्ती जजान ह ॥ ३० ॥ कं धास्यति कुमारोऽयं स्तन्यं रोरूयते भृशम् ॥ मां धाता वत्स मा रोदीरितींद्रो देशिनीमदात् ॥ ३१ ॥ न ममार पिता तस्य विप्रदेवप्रसादतः॥ युवनाश्वोऽथ तत्रैव तपसा सिद्धिमन्वगात् ॥ ३२ ॥ त्रसद्दस्युरितींद्रोंग विदधे नाम तस्य वै ॥ यस्मात्त्रसंति ह्युद्विग्ना दस्यवो रावणादयः ॥ ३३ ॥ यौवनाश्वोथ मान्धाता चक्रवर्त्यवनीं प्रभुः ॥ सप्तद्वीपवतीमेकः शशासाच्युततेजसा ॥ ॥ ३४ ॥ ईजे च यज्ञं क्रतुभिरात्मविद्भूरिदक्षिणैः ॥ सर्वदेवमयं देवं सर्वात्मकमतींद्रियम् ॥ ३५ ॥ द्रव्यं मंत्रो विधिर्यज्ञो यजमानस्तथर्त्विजः ॥ धर्मो देशश्च कालश्च सर्वमेतद्यदात्मकम् ॥ ३६ ॥ यावत्सूर्य उदेति स्म यावच्च प्रतितिष्ठति ॥ सर्वं तद्यौवनाश्वस्य मांधातुः क्षेत्रमुच्यते ॥ ३७ ॥ शशबिंदोर्दुहितरि बिंदुमत्यामधान्नृपः ॥ पुरुकुत्समंबरीषं मुचुकुंदं च योगिनम् ॥ ३८ ॥

इन्द्रने मान्धाताका दूसरा नाम 'त्रसदस्यु' रक्खा था. तिसके उपरान्त युवनाश्वका पुत्र सम्राट् हो भगवान् वासुदेवके तेजसे अकेलाही सप्तद्वीपोंको पालता था ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ आत्मवान् होकरभी अनेक अनेक दक्षिणा दे, अनेक यज्ञ करने लगा, उनसे यज्ञरूपी सर्वदेवमय सर्वात्मक सब इंद्रियोंसे पर उन यज्ञ भगवानकी पूजा करने लगा ॥३५॥ कि—द्रव्य, मंत्र, वलि, यज्ञ, यजमान, ऋत्विक्, धर्मोपदेश और काल यह सब जिसके स्वरूप हैं ॥ ३६ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! जहांसे सूर्य भगवान् उदय होते हैं और जहाँ अस्त हुआ करते हैं। इतनी दूरतक सब स्थान युवनाश्वके पुत्र मान्धाताके क्षेत्र कहे जाते थे ॥३७॥ इस राजा मान्धाताके शशबिन्दुकी पुत्री बिन्दुमतीके गर्भसे पुरुकुत्स, अम्बरीप और योगी

सुचुकुन्द यह तीन पुत्र हुए ॥ ३८ ॥ इन तीन पुत्रोंकी ५० पचास बहने थीं, अर्थात् तीन पुत्रोंके अतिरिक्त मान्धाताके पचास ५० कन्या हुई थीं और वह सब सौभरि ऋषिको व्याही गईं ॥ ३९ ॥ हे राजन् ! सौभरि यमुनाके जलमें बैठे तप कर रहे थे, तब उन्होंने मीनराजाके मैथुनका आनंद देखा कि, जिससे इनकाभी विवाह करनेमें बड़ा भारी अनुराग हुआ, इसलिये तप करना छोड़ मान्धाताके निकट जाय अपनी स्त्री बनानेको एक कन्या माँगी ॥ ४० ॥ मान्धाताने इन ऋषीश्वरकी प्रार्थना सुनकर कहा कि; हमारी कन्याका स्वयंवर होगा सो जो कन्या तुम्हें वरै, उसको तुम लेना ॥४१॥ यह सुनकर सौभरिने मनमें समझा कि; हम जरा (बुढापा) से जीर्ण होगये हैं और हमारे केश श्वेत होगयेहैं, बडी अवस्था होजानेसे मस्तक कम्पायमान होता है, तिसपर हम तपस्वी हैं, यही जानकर राजा हमें कन्या देनेको सम्मत न हुए । इन्होंने हमें स्त्रियोंका कुप्यारा जान

तेषां स्वसारः पंचाशत्सौभरिं वव्रिरे पतिम् ॥ यमुनांतर्जले मग्नस्तप्यमानः परंतपः ॥ ३९ ॥ निर्वृतिं मीनराजस्य वीक्ष्य मैथुनधर्मिणः ॥ जातस्पृहो नृपं विप्रः कन्यामेकामयाचत ॥ ४० ॥ सोऽप्याह गृह्यतां ब्रह्मन्कामं कन्या स्वयंवरे ॥ स विचिंत्याप्रियं स्त्रीणां जरठोऽयमसंमतः ॥ ४१ ॥ वलीपलित एजत्क इत्यहं प्रत्युदाहृतः ॥ साधयिष्ये तथात्मानं सुरस्त्रीणामपीप्सितम् ॥ किं पुनर्मनुजेंद्राणामिति व्यवसितः प्रभुः ॥ ४२ ॥ मुनिः प्रवेशितः क्षत्त्रा कन्यांतःपुरमृद्धिमत् ॥ वृतश्च राजकन्याभिरेकः पंचाशता वरः ॥ ४३ ॥ तासां कलिरभूद्भूयांस्तदर्थेऽपोह्य सौहृदम् ॥ ममानुरूपो नायं व इति तद्गतचेतसाम् ॥ ४४ ॥

छलसे हमको लौटाय दिया, अच्छा अब हम अपनी चेष्टा ऐसी बनाते हैं कि, जिससे मनुष्य स्त्रियोंकी तो बात ही क्या ? सुरसुन्दरीभी देखकर चाहना कर बैठें । यह सोच विचार इस कार्यके करनेको निश्चय किया ॥ ४२ ॥ इसके उपरान्त तप प्रभावसे इनका रूप वैसाही होगया जैसा कि, इन्होंने सोचा था. एक समय राजपुरीका प्रतिहारी इनको राजकन्याओंके अन्तःपुरमें लेगया । तिससे पचाशों कन्याओंने इनको अपना पति वरण किया ॥ ४३ ॥ हे राजन् ! मान्धाताकी कन्याओंमें प्रथम परस्पर बड़ा प्रेम था, परन्तु सौभरि ऋषिसे व्याह करनेके लिये उनमें चित्त लगाय सबकी सब परस्पर क्लेश करने लगीं और बोलीं कि, "यह हमारे योग्य वर हैं, तुम्हारे योग्य नही हैं" बस इन ऋषिके लिये उनमें बडा

क्लेश मचने लगा। तब सौभरि ऋषि बोले कि, तुम सबही हमसे विवाह करलो ॥ ४४ ॥ सौभरि ऋषि तपःसामर्थ्यसम्पन्न थे उनके कठिन तपः प्रभावसे उसी समय प्रत्येक भवनमें अनमोल सामग्री प्रस्तुत हुई। और अनेक प्रकारके वन, उपवन, शोभायमान होने लगे, सरोवरोंमें सुगन्धित कुमुद, कह्लारके वन फूल उठे। जितने गृह थे, सब दास दासियोंसे भलीभाँति शोभायमान होगये और सबकहीं भ्रमर गुंजार करने लगे। बन्दियोने मधुर स्वरसे गाना आरम्भ किया। वे ऋषि महामोलकी शय्या, आसन, वसन, भूषण, स्नान व उबटनादिसे सम्पन्न हो सब गृह व उपवनादिमें अपनी सब स्त्रियोसहित सदा विहार करने लगे ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ हे राजन्! सौभरिका गृहस्थाश्रम देख कर सातद्वीप पृथ्वीके राजा मान्धाताजी अति विस्मित होगये। उन्होंने अपने राज्य और सम्पत्तिका गर्व छोडदिया ॥ ४७ ॥ सौभरि ऋषि इस प्रकारसे

स बह्वृचस्ताभिरपारणीयतपश्श्रियाऽनर्घ्यपरिच्छदेषु ॥ गृहेषु नानोपवनामलांभस्सरस्सु सौगंधिककाननेषु ॥ ४५ ॥ महाऽर्हशय्यासनवस्त्रभूषणस्नानानुलेपाभ्यवहारमाल्यकैः ॥ स्वलंकृतस्त्रीपुरुषेषु नित्यदा रेमेऽनुगायद्द्विजभृंगवंदिषु ॥ ॥ ४६ ॥ यद्गार्हस्थ्यं तु संवीक्ष्य सप्तद्वीपवतीपतिः ॥ विस्मितः स्तंभमजहात्सार्वभौमश्रियान्वितम् ॥ ४७ ॥ एवं गृहेष्वभिरतो विषयान्विविधैः सुखैः ॥ सेवमानो न चाऽतुष्यदाज्यस्तोकैरिवानलः ॥ ४८ ॥ स कदाचिदुपासीन आत्मापह्नवमात्मनः ॥ ददर्श बह्वृचाचार्यो मीनसंगसमुत्थितम् ॥ ४९ ॥ अहो इमं पश्यत मे विनाशं तपस्विनः सच्चरितव्रतस्य ॥ अंतर्जले वारिचरप्रसंगात्प्रच्यावितं ब्रह्म चिरं धृतं यत् ॥ ५० ॥ संगं त्यजेत मिथुनव्रतिनां मुमुक्षुः सर्वात्मना न विसृजेद्बहिरिंद्रियाणि ॥ एकश्चरन्रहसि चित्तमनंत ईशे युंजीत तद्व्रतिषु साधुषु चेत्प्रसंगः ॥ ५१ ॥

गृहस्थाश्रममें रहकर भोग विलासके सुख भोगने लगे, परन्तु तो भी उनको किसी प्रकारसे तृप्ति नहीं हुई कि, जिस प्रकार घीकी बूँद गिरनेसे अग्नि बढ़ती है घटती नहीं ॥ ४८ ॥ किसी समय ऋग्वेदाचार्य यह सौभरि ऋषि एकान्तमें बैठ अपने आपेकी चिन्ता करने लगे। तब वह उस तपस्याकी हानिको समझे। जो उनको मत्स्यके संसर्गसे प्राप्त हुई थी ॥ ४९ ॥ इसलिये अछताय पछतायकर आपही आप बोले कि, हाय! हम साधु चरित्र व्रत और तपस्वी थे; हमारा यह नाश देखो। जलमें जलचरके संगमें रहनेसे सदाका इकट्ठा किया तपस्या रत्न खो दिया ॥ ५० ॥ मुमुक्षु पुरुषोंको चाहिये कि, दाम्पत्य धर्मवान् पुरुषोंका संग त्याग न करैं और इन्द्रियोंकी अग्नि उत्पन्न करनेको रोकना

भी उनका आवश्यकीय कार्य है । अकेले निर्जन वनमें भ्रमण करके अनन्त परमेश्वरमें चित्त लगाना उचित है । जो कहीं प्रसंग आजाय तो ईश्वरके लिये केवल धर्मवान् साधुका संग करना चाहिये ॥ ५१ ॥ हम अकेले जलमें तप कररहे थे, वहाँ मत्स्यसंसर्गवश भार्या ग्रहण करनेकी हमारी अभिलाषा हुई और एकके बदले पचास (५०) करी और एक एक स्त्रीके गर्भसे सौ सौ पुत्र उत्पन्न हुए कि जिससे सब पाँच हजार हुए। तौ भी हम इस लोक व परलोकके मनोरथका अंत नहीं पाते क्योंकि मायाके गुणसे मेरी मति हरी गई । इसलिये मैं विषयमें ही पुरुषार्थ समझताहूँ ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! जब सौभरि इस प्रकारसे गृहस्थाश्रममें वास करते करते विरक्त हुए तब संग छोडनेको वानप्रस्थ धर्म धारण कर वनको चले गये । उनकी पतिपरायणा सब स्त्रियें उनके संग संग चलीं ॥ ५३ ॥ आत्मज्ञानके जाननेवाले यह मुनि जिससे परमात्मा मिलजाय ऐसी

**एकस्तपस्व्यहमथांभसि मत्स्यसंगात्पञ्चाशदासमुतपञ्चसहस्रसर्गः ॥ नांतं व्रजाम्युभयकृत्यमनोरथानां मायागुणैर्हृतमतिर्विषयेऽर्थभावः ॥ ५२ ॥ एवं वसन्गृहे कालं विरक्तो न्यासमास्थितः ॥ वनं जगामानुययुस्तत्पत्न्यः पतिदेवताः ॥ ॥ ५३ ॥ तत्र तप्त्वा तपस्तीक्ष्णमात्मकर्षणमात्मवान् ॥ सहैवाग्निभिरात्मानं युयोज परमात्मनि ॥ ५४ ॥ ताः स्वपत्युर्महाराज निरीक्ष्याऽऽध्यात्मिकीं गतिम् ॥ अन्वीयुस्तत्प्रभावेण अग्निं शांतमिवार्चिषः ॥ ५५ ॥ इति श्रीभागव० म० नवम० इक्ष्वाकुवंशवर्णने सौभर्याख्यानं नाम षष्ठोध्यायः ॥ ६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ मांधातुः पुत्रप्रवरो योंबरीषः प्रकीर्तितः ॥ पितामहेन प्रवृतो यौवनाश्वश्च तत्सुतः ॥ १ ॥**

तीक्ष्ण तपस्या करके तीनों अग्नियोके साथ आत्माको परमात्मामें मिला देते हुए ॥ ५४ ॥ व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी, राजा परीक्षितसे बोले कि, हे कुरुकुलभूषण ! अपने पतिकी ऐसी आध्यात्मिकगति अर्थात् परब्रह्ममें लीन देख उनकी सब स्त्रियें उनके प्रभावसे उनके पीछे गईं जैसे अग्निके शान्त होजाने पर उसकी लपट उसके संगही बुझ जाती है ॥ ५५ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां सौभर्युपाख्याने षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ दोहा–सप्तम मान्धाता कुलहि, पुरु कुत्सो हरिचन्द । भये सत्यव्रत जगतमें, पूरण परमानन्द ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! मान्धाताके श्रेष्ठ पुत्र अम्बरीषको युवनाश्वने पुत्रभावसे गोद लिया, अम्बरीषका बेटा हारीत हुआ सो मान्धाताके गोत्रमें

श्रेष्ठ हुआ १ ॥ हे राजन् ! उरगोंने अपनी बहन नर्मदाको पुरुकुत्ससे विवाह दिया, शेषजीके कहनेसे यह नर्मदा अपने स्वामी पुरुकुत्सको पातालमें ले गई ॥ २ ॥ विष्णु शक्ति धारण करके वध करनेके योग्य अनेक गन्धर्वोंको निहत किया और पीछे आपने नागराजसे अनुपम वर प्राप्त किया। वह वर यह था कि, नर्मदाका यह समस्त रसातलके आनेका व्यापार जो पुरुष स्मरण करेंगे, उनको सर्पसे भय नहीं होगा। पुरुकुत्सका पुत्र त्रसद्दस्यु, इनके पुत्र अनरण्य॥३॥४॥तिनके हर्यश्व जिससे अरुणजीने जन्म ग्रहण किया। अरुणका पुत्र निबन्धन हुआ निबन्धनका पुत्र सत्यव्रत, जो कि "दुःखके हेतु तीन दोषोंके रहनेसे" त्रिशंकु नाम हुआ ॥ ५ ॥ इनके पिताने क्रोधित होकर शाप दिया कि, तू चाण्डाल

हारीतस्तस्य पुत्रोऽभून्मांधातृप्रवरा इमे ॥ नर्मदा भ्रातृभिर्दत्ता पुरुकुत्साय योरगैः ॥२॥ तया रसातलं नीतो भुजगेंद्रप्रयुक्तया ॥ गंधर्वानवधीत्तत्र वध्यान्वै विष्णुशक्तिधृक् ॥३॥ नागाल्लब्धवरः सर्पादभयं स्मरतामिदम्॥त्रसद्दस्युः पौरुकुत्सो योऽनरण्यस्य देहकृत् ॥ ४ ॥ हर्यश्वस्तत्सुतस्तस्मादरुणोथ निबंधनः ॥ तस्य सत्यव्रतः पुत्रस्त्रिशंकुरिति विश्रुतः ॥५॥ प्राप्तश्चांडालतां शापाद्गुरोः कौशिक तेजसा ॥ सशरीरो गतः स्वर्गमद्यापि दिवि दृश्यते ॥ ६ ॥ पातितोऽवाक्छिरा देवैस्तेनैव स्तंभितो बलात् ॥ त्रैशंकवो हरिश्चन्द्रो विश्वामित्रवसिष्ठयोः ॥ यन्निमित्तमभूद्युद्धं पक्षिणोर्बहुवार्षिकम् ॥ ७॥

होजा इसलिये यह चाण्डालपनको प्राप्त हुए थे। फिर विश्वामित्र मुनिके प्रभावसे शरीरके सहित स्वर्गको गये और अबतक आकाशमें टिके हुए हैं, देवतालोगोंने इनको अवाक्‌शिरा कर स्वर्गसे गिराना चाहाथा; परन्तु महर्षि विश्वामित्रने इनको अपने बलसे वहीं थाम दिया। इन त्रिशंकुके पुत्र सत्यव्रतधारी महात्मा हरिश्चन्द्र हुए इनहीं राजार्षके निमित्त वसिष्ठजी और विश्वामित्रजी परस्पर शाप देकर आडी और बक (बगला) पक्षी हुए। और इन दोनोंने एक वर्ष तक घोर युद्ध किया था ॥ ६ ॥ ७ ॥

---

१ हरिवंशमें यह तीन दोष प्रगट हैं, यथा-"पिताको असन्तुष्ट रखना, गुरुकी दुधारी गायका वध करना, विना धुली वस्तुका सेवन करना" यहापर एक इतिहास है कि, विश्वामित्र मुनिसे राजसूय यज्ञ कराय इस त्रिशंकुने ब्राह्मणकी कुमारी कन्याको हरण कर लिया था ॥

२ यहापर एक इतिहास प्रसिद्ध है कि "विश्वामित्र मुनिने राजसूय यज्ञ कराय उसकी दक्षिणामें सर्वस्व हरणकर राजा हरिश्चन्द्रको आर्त किया यह सुन महर्षि वसिष्ठजी क्रोधित हो विश्वामित्रके पास जाय शाप दिया कि, यह अन्यायाचरण करनेके हेतु तुम आडी पक्षी होजाओ विश्वामित्रने बदलेमें यह शाप दिया कि "तुम बगला होजाओ" फिर इन दोनोंने परस्पर आडी और बगला हो घोर युद्ध कियाथा" ६॥

इन हरिश्चन्द्रके प्रथम कोई पुत्र न था, इसलिये सदा अनमने रहते थे, एक समय देवर्षि नारदजीके उपदेशसे जलाधिपति वरुणजीकी शरण जाय कर प्रार्थना की कि,हे देव ! आप हमें यह वर दें कि हमारे एक पुत्र हो, हे प्रभो ! जो हमारे वीर पुत्र उत्पन्न होवे तो हम उसी पशु पुरुषसे आपका यज्ञ करें ॥८॥ वरुणजीने कहा कि, ऐसाही होगा। तब राजा हरिश्चन्द्रके रोहित नामक एक पुत्र हुआ। पुत्रके उत्पन्न होनेपर वरुणजी राजाके निकट आन कर बोले कि, हे राजन् ! तुम्हारे पुत्र होगया, अब कहनेके अनुसार तुम हमारा यज्ञ करो कि, जिसमें यह तुम्हारा पुत्रही पशु बने तब राजा हरिश्चंद्र

सोऽनपत्यो विषण्णात्मा नारदस्योपदेशतः॥ वरुणं शरणं यातः पुत्रो मे जायतां प्रभो ॥ ८ ॥ यदि वीरो महाराज तेनैव त्वां यजे इति ॥ तथेति वरुणेनास्य पुत्रो जातस्तु रोहितः ॥ ९ ॥ जातस्सुतो ह्यनेनांग मां यजस्वेति सोऽब्रवीत् ॥ यदाप शुर्निर्दशः स्यादथ मेध्यो भवेदिति ॥ १० ॥ निर्दशे च स आगत्य यजस्वेत्याह सोऽब्रवीत् ॥ दंताः पशोर्यज्जायेरन्नथ मे ध्यो भवेदिति ॥११॥ जाता दंता यजस्वेति स प्रत्याहाथ सोऽब्रवीत्॥ यदा पतंत्यस्य दंता अथ मेध्यो भवेदिति ॥१२॥

बोले कि,हे देव ! दश दिनकी आयु न होनेसे पशु पवित्र और यज्ञके योग्य नहीं होता,इसलिये में दशदिन बीतनेपर आपका यज्ञ करूंगा ❋॥९॥१०॥ हे राजापरीक्षित् ! दश दिनके बीततेही वरुणजी फिर आयकर बोले कि, अब यज्ञ करो तब महाराज हरिश्चंद्रने कहा कि, दांत निकलनेपर यज्ञ किया जायगा॥११॥ दांत निकलनेपर वरुणजीने आनकर कहा कि, दांतभी निकल आये अब तो यज्ञ करो तब राजा हरिश्चन्द्र बोले कि,दांत गिरनेपर यह

❋ शका–राजा हरिश्चन्द्रने सव यज्ञको त्यागकर पुत्रका मांस करके वरुणका जो यज्ञ उसके करनेको क्यों विचार किया और वरुणभी ऐसे उत्तम देव उससे बालहत्या ग्रहण करनेको क्यों अंगीकार किया ? इस वातसे जान पडता है कि, वरुण भी महापापी है इससे तो कलियुगही अच्छा है, क्योंकि इसमें ऐसे ऐसे अन्याय तो नहीं होते ।

उत्तर–राजा हरिश्चन्द्र अपने आपको पुत्रहीन जानके मनसे राजनीति विचारकर पुत्रके माससे यज्ञकरनेका विचार किया कि, अभी मेरे पुत्र नहीं है, वरुणको लोभ देके जो पुत्र मेरे होजावेगा तो नहीं मारूंगा पुत्रके लिये झूठ बोलनेका पापभी नहीं होवेगा, इसलिये हरिश्चन्द्रने पुत्रके मांससे यज्ञ करनेका विचारकिया ॥

महा पवित्र यज्ञ भली भाँति सम्पूर्ण होगा ॥१२॥ कुछदिन पीछे रोहितके दाँत गिरगये तब वरुणजी फिर राजाके निकट आनकर बोले कि, हे राजन्! हमारे पशुके दाँत गिरगये। अब तो यज्ञ अवश्यही करना चाहिये। हरिश्चन्द्रने कहा कि, दाँत गिरकर जबतक फिर न उपजें तबतक पशु पवित्र नही होता, यह सुनकर वरुणजी अपने स्थानको चलेगये ॥ १३ ॥ और कुछ समय उपरान्त फिर आनकर बोले कि, तुम्हारे पुत्रके दाँत दूसरी बार उत्पन्न हो आये, अब तो यज्ञकरो। तब राजर्षि हरिश्चन्द्रने उत्तर दिया कि,हे वरुणदेव! जब क्षत्रिय पशु कवच बख्तर पहरने योग्य होताहै, तब वह पवित्र कहा जाताहै। सो हमारा पुत्र अभी इस योग्य हुआ नहीं। सो भला हम कैसे यज्ञ करदें? ॥१४॥ हे महाराज परीक्षित्! राजा हरिश्चन्द्रका चित्त स्नेहके वश होगया था,उन्होंने पुत्रानुरागके वश यज्ञकरनेके लिये वरुणजीको जो जो समय बताये,वह वरुणजी उसी समयकी राह देखनेलगे ॥ १५ ॥

पुनर्जाता पशोर्निपतिता दंता यजस्वेत्याह सोऽब्रवीत् ॥ यदा पशोः पुनर्दंता जायंतेऽथ पशुः शुचिः ॥ १३ ॥ पुनर्जाता यजस्वेति स प्रत्याहाथ सोऽब्रवीत् ॥ सान्नाहिको यदा राजन्राजन्योऽथ पशुः शुचिः ॥१४॥ इति पुत्रानुरागेण स्नेहयंत्रितचेतसा ॥ कालं वंचयता तंतमुक्तो देवस्तमैक्षत ॥ १५ ॥ रोहीतस्तदभिज्ञाय पितुः कर्म चिकीर्षितम् ॥ प्राणप्रेप्सुर्धनुष्पाणिररण्यं प्रत्यपद्यत ॥१६॥ पितरं वरुणग्रस्तं श्रुत्वा जातमहोदरम् ॥ रोहितो ग्राममेयाय तमिंद्रः प्रत्यषेधत ॥१७॥ भूमेः पर्यटनं पुण्यं तीर्थक्षेत्रनिषेवणैः ॥ रोहितायादिशच्छक्रः सोऽप्यरण्येऽवसत्समाम् ॥ १८ ॥ एवं द्वितीये तृतीये चतुर्थे पंचमे तथा ॥ अभ्येत्याभ्येत्य स्थविरो विप्रो भूत्वाह वृत्रहा ॥ १९ ॥

कि, इतनेमें रोहित पिताका अभिप्राय अर्थात् अपनेको पशु बनायकर वरुणजीके यज्ञ करनेकी इच्छाको जानगया। इसलिये वह अपने प्राण बचानेको धनुष ग्रहणकर वनको चलागया ॥१६॥ इससे वरुणजीको महाक्रोध उत्पन्न हुआ और उन्होंने राजा हरिश्चन्द्रको सताया, इसलिये राजा हरिश्चन्द्रका पेट अति बड़ा होगया। इसके पीछे रोहितने सुना कि, पिताजीको वरुण देवताने पीड़ा दीहै इसलिये अपनी पुरीमें जानेकी इच्छा की, परन्तु देवराज इन्द्रने वहाँ आय रोहितको जानेसे रोका ॥१७॥ और कहा कि, तीर्थोंकी सेवा करते हुए पृथ्वीपर विचरण करना अत्यन्त पुण्यदायक है। सो तुम ऐसाही करो। यहाँ रोहिताश्वने एक वर्षतक वनमें वास कियाथा ॥१८॥ इस प्रकारसे दूसरे,तीसरे, चौथे और पांचवें वर्षमें जब रोहितने

पिताजीके पास जानेकी इच्छा की उसीसमय देवराज इन्द्र ब्राह्मणरूपसे उनके निकट आय इस प्रकारसे कहतेथे कि, "पुण्य तीर्थोंमें विचरण करो" ॥१९॥ इसलिये रोहित राजकुमारने छै ( ६ ) वर्षतक वनमें विचरण किया,इस प्रकार जब रोहितको छठा वर्ष वनमें रहते बीत गया और पुरीमें आनेलगा, तब यह रोहित अजीगर्त्तके मध्यम पुत्र शुनःशेपको उसके पितासे मोलले आये ॥ २० ॥ और इस शुनःशेपको अपने पिता राजा हरिश्चन्द्रको देकर प्रणाम किया। तिसके पीछे महायशस्वी प्रसिद्ध महात्मा महाराज हरिश्चन्द्रजीने नरमेध यज्ञकी विधिसे वरुणदेवताका यज्ञ प्रारंभ किया ॥२१॥ तब वरुणजीने राजा हरिश्चन्द्रकी उदर पीड़ा शान्त करदी। इस यज्ञमें विश्वामित्रजी होता, जमदग्नि अध्वर्यु, वसिष्ठ ब्रह्मा और अयास्य मुनि सामग हुए। हे राजा परीक्षित ! इस व्यापारसे देवराज इन्द्रने राजा हरिश्चन्द्रके ऊपर प्रसन्न हो उनको एक सुवर्णका रथ दिया॥२२॥ ॥२३॥ हे महाराज ! शुनःशेपका माहात्म्य ( विश्वामित्र उपाख्यानके प्रसंगमें ) आगे वर्णन करेंगे. हे महाराज ! भार्या सहित राजा हरिश्चन्द्रका सत्य सामर्थ्य और धैर्य देखकर ॥२४॥ महामुनि विश्वामित्रजी अत्यन्त प्रसन्न हुये थे,इसलिये उन्होंने महाराज हरिश्चन्द्रको अविहता अर्थात् परमज्ञान दियाथा तब इन राजर्षि हरिश्चन्द्रजीने अन्नमय मनको अन्न शब्द वाच्य पृथ्वीमें धारण अर्थात् पृथ्वीके साथ मिलाकर फिर उसको जलके साथ मिलाया। इसके उपरान्त उस जलको तेजके साथ एक करके उस तेजको वायुके साथ मिलाया, तिसके पीछे पवनको आकाशमें धारण करके इस आकाशको अहंकारमें मिलादिया फिर उस अहंकारको महत्तत्त्वमें मिलाय, विषयाकार हटाय, ज्ञानांशका आत्मस्वरूपमें

षष्ठं संवत्सरं तत्र चरित्वा रोहितः पुरीम् ॥ उपव्रजन्नजीगर्तादक्रीणान्मध्यमं सुतम् ॥ २० ॥ शुनश्शेपं पशुं पित्रे प्रदाय समवंदत ॥ ततः पुरुषमेधेन हरिश्चंद्रो महायशाः ॥ २१ ॥ मुक्तोदरोऽयजद्देवान्वरुणादीन्महत्कथः ॥ विश्वामित्रोऽभवत्तस्मिन्होता चाध्वर्युरात्मवान् ॥ २२ ॥ जमदग्निरभूद्ब्रह्मा वसिष्ठोऽयास्यसामगः ॥ तस्मै तुष्टो ददाविंद्रश्शातकौंभमयं रथम् ॥ २३ ॥ शुनश्शेपस्य माहात्म्यमुपरिष्टात्प्रचक्षते ॥ सत्यसारां धृतिं दृष्ट्वा सभार्यस्य च भूपतेः ॥ २४ ॥ विश्वामित्रो भृशं प्रीतो ददावविहतां गतिम् ॥ मनः पृथिव्यां तामद्भिस्तेजसाऽऽपोऽनिलेन तत् ॥ २५ ॥ खे वायुं धारयंस्तच्च भूतादौ तं महात्मनि ॥ तस्मिञ्ज्ञानकलां ध्यात्वा तयाऽज्ञानं विनिर्दहन् ॥ २६ ॥

ध्यानकर जिसने आत्माके आवरण अज्ञानको भस्म कर डाला ॥ २५ ॥ २६ ॥ फिर निर्वाण सुख सम्पत्तिसे ज्ञानकलाको त्यागकर बन्धनसे मुक्त हुआ अनिर्देश्य और अप्रत्यक्ष स्वरूपमें स्थित हुआ ॥ २७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां हरिश्चन्द्रोपाख्यानं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ दोहा–अष्टम रोहित वंशमें, प्रगटे सगर भुवाल । तिनके सुत ऋषि शापसे, भस्म भये तत्काल ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित! रोहितका पुत्र हरित हुआ इस हरितसे चम्पने जन्म लिया कि, जिसने चम्पापुरी बसाई. चम्पका पुत्र सुदेव और

छित्वा तां स्वेन भावेन निर्वाणसुखसंविदा ॥ अनिर्देश्याप्रतर्क्येण तस्थौ विध्वस्तबन्धनः ॥२७॥ इति श्रीमद्भागव० म० नवमस्कन्धे हरिश्चन्द्रोपाख्यानं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥ श्रीशुक उवाच ॥ हरितो रोहितसुतश्चंपस्तस्माद्विनिर्मिता ॥ चंपापुरी सुदेवोऽतो विजयो यस्य चात्मजः ॥ १ ॥ भरुकस्तत्सुतस्तस्माद्वृकस्तस्यापि बाहुकः ॥ सोऽरिभिर्हृतभू राजा सभार्यो वनमाविशत् ॥ २ ॥ वृद्धं तं पंचतां प्राप्तं महिष्यनुमरिष्यती ॥ और्वेण जानतात्मानं प्रजावंतं निवारिता ॥ ३ ॥ आज्ञायास्यै सपत्नीभिर्गरो दत्तोंधसा सह ॥ सह तेनैव संजातः सगराख्यो महायशाः ॥ ४ ॥

सुदेवका पुत्र विजय हुआ ॥ १ ॥ विजयका पुत्र भरुक, इसका पुत्र वृक और वृकसे बाहुकने जन्म लिया. जब शत्रुओंने इस बाहुकका राज्य छीन लिया तब वह अपनी स्त्रियोंको साथ ले वनमें चलागया ॥ २ ॥ उसी स्थानमें वृद्ध होकर वह मृत्युको प्राप्तहुआ । इनकी स्त्री इनके साथ सती होनेको जातीथी कि, महर्षि और्वने इसको गर्भवती जानकर मरनेसे निवारण किया * ॥ ३ ॥ रानीकी सौतोंने इसको गर्भवती जानकर हिंसाके वश हुई और इसके गर्भका नाश करनेको अन्नके सहित गरल ( विष ) इसे खानेको दे दिया, परन्तु वह गर्भ

* शंका–और्वऋषि राजाकी स्त्री सत्य होती हुईको क्यों रोका ? और अपने आपको कृपालु क्यों माना कि, जो स्त्री सत्य नहीं होगी तो इसके पुत्र होगा, यह बड़ा सन्देह है ॥

उत्तर–पुत्र, भविष्य अर्थात् आगेकी बात जाननेवाले जो और्वऋषि थे उन्होंने ऐसा जाना कि, राजा सगर बड़ा बलवान होगा और सगरका चित्त होगा, सगरमें इसकी कीर्ति होगी लोकमें और शास्त्रमें शास्त्रोंमें यह विचार है कि, पुत्रमें और शिष्यमें कुछ भेद नहीं जानना चाहिये यह दोनों बराबर हैं ऐसा विचारके सगरको पुत्र मानकर अपने आपको कृपालु मानलेते ॥

विष देनेसे विनाश नहीं हुआ. तब इस गरके संग उत्पन्न होनेसे उस गर्भसे उपजे पुत्रका नाम सगर हुआ ॥ ४ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! यह सगर बड़ा प्रतापी और चक्रवर्ती राजा हुआ इसी राजाने अपने गुरु और्व ऋषीश्वरके कहनेसे तालजंघ, यवन, शक, हैहय और बर्बर ॥ ५ ॥ इन जातियोंको मार नहीं डाला बरन् राजा सगरने प्रत्येक जातिको पृथक् २ प्रकारसे विकृत कियाथा अर्थात् किसी जातिके केश सम्पूर्ण मुँडवादिये, किसीके डाढी मूँछें रखवादीं किसी जातिको खुले केश किया और किसीको अर्धमुण्डित ॥ ६ ॥ किसी जातिको अन्तर्वासविहीन करके केवल बहिर्वास धारी किया और किसी जातिको बहिर्वासहीन करके केवल कौपीनधारी किया. हे राजन् ! महाराज सगरने महर्षि और्वके बताये हुए उपायसे अश्वमेध यज्ञ करके सर्व देव और सर्वदेवमय परमात्मा परमेश्वर भगवान्ने हरिकी पूजा की जब उसने पृथ्वीपर

सगरश्चक्रवर्त्यासीत्सागरो यत्सुतैः कृतः ॥ यस्तालजंघान्यवनाञ्छकान्हैहयबर्बरान् ॥ ५ ॥ नावधीद्गुरुवाक्येन चक्रे विकृतवेषिणः ॥ मुंडाञ्छ्मश्रुधरान्कांश्चिन्मुक्तकेशार्धमुंडितान् ॥ ६ ॥ अनंतर्वाससः कांश्चिदबहिर्वाससोऽपरान् ॥ सोऽश्वमेधैरयजत सर्ववेदसुरात्मकम् ॥ ७ ॥ और्वोपदिष्टयोगेन हरिमात्मानमीश्वरम् ॥ तस्योत्सृष्टं पशुं यज्ञे जहाराश्वं पुरंदरः ॥ ८ ॥ सुमत्यास्तनया दृप्ताः पितुरादेशकारिणः ॥ हयमन्वेषमाणास्ते समंतान्न्यखनन्महीम् ॥ ९ ॥ प्रागुदीच्यां दिशि हयं ददृशुः कपिलांतिके ॥ एष वाजिहरश्चौर आस्ते मीलितलोचनः ॥ १० ॥ हन्यतांहन्यतां पाप इति षष्टिसहस्त्रिणः ॥ उदायुधा अभिययुरुन्मिमेष तदा मुनिः ॥ ११ ॥

भ्रमण करनेको घोड़ा छोड़ा तब उसको देवराज इन्द्रने हरण करलिया ॥ ७ ॥ ८ ॥ हे कुरुप्रवीर ! सगर राजाके दो स्त्री सुमति और केशिनी थीं राजाने यज्ञका घोड़ा ढूँढनेके लिये सुमतिके साठ हजार(६०,०००)पुत्रोंको आज्ञा दी. इस आज्ञाको पाय सुमतिके पुत्र अहंकार करके यज्ञके घोड़ेको खोजनेके लिये सारी पृथ्वी खोजने लगे ॥ ९ ॥ जब पृथ्वीपर घोड़ा नहीं मिला तो चारों ओरसे पृथ्वीको खोदडाला कुछ दिन पीछे यह सगरके पुत्र उत्तरपूर्वके कोनेमें जहां महर्षि कपिलदेवजीका आश्रम था वहां पहुँचे और वहांपर उस घोड़ेको बँधाहुआ देख "इसने हमारे घोड़ेको चुराया है, यही चोरहै देखो कैसी आँखें बंद करली हैं ॥ १० ॥ इस दुराचारी पापीको अभी मारडालो" इसप्रकारसे कहकर यह साठ हजार सहोदर

भाई अस्त्र शस्त्र उठाय महात्मा कपिलदेवजी पर दौडे भगवान् कपिलदेवजी उस समय समाधिमें स्थित थे, उन्होंने कुलाहल सुनकर समाधि त्यागदी
और नेत्र खोले ॥ ११॥ हे राजन्! देवराज इन्द्रकी मायासे सगरके पुत्रोंकी बुद्धि नाशको प्राप्त होरहीथी इसीलिये वह महर्षि कपिलदेवजी पर ऐसा
अत्याचार करनेको प्रस्तुत हुए परन्तु इस महाकुकार्य करनेके हेतु अतिमहान् अग्नि जो कि, महर्षि कपिलदेवजीके शरीरसे निकलतीथी उससे
यह सबके सब क्षण मात्रमें भस्म होगये ॥ १२ ॥ हे परीक्षित्! कोई कोई यह कहते हैं कि, कपिलदेवजीकी क्रोधाग्निसे सगरके पुत्र भस्म हुए, यह
साधुवाद नहीं क्योंकि भगवान् कपिलदेवजी शुद्ध सत्व मूर्ति हैं उनकाभी आत्मा जगतको पवित्र करनेबालाहै, सो आकाशमें पार्थिव धूरिकी समान
उन कपिलदेवजीमें किस प्रकारसे क्रोधरूपी तमोगुणका उदय होसक्ता है ॥ १३ ॥ और जिन कपिलदेवजीने इस संसारमें सांख्य शास्त्रकी अति

**स्वशरीराग्निना तावन्महेंद्रहृतचेतसः ॥ महद्व्यतिक्रमहता भस्मसादभवन् क्षणात ॥ १२ ॥ न साधुवादो मुनिकोपभर्जिता नृपेंद्रपुत्रा इति सत्त्वधामनि ॥ कथं तमो रोषमयं विभाव्यते जगत्पवित्रात्मनि खे रजोभुवः ॥ १३ ॥ यस्येरिता सांख्यमयी दृढेह नौर्यया मुमुक्षुस्तरते दुरत्ययम् ॥ भवार्णवं मृत्युपथं विपश्चितः परात्मभूतस्य कथं पृथङ्मतिः ॥ १४ ॥ योऽसमंजस इत्युक्तः स केशिन्यां नृपात्मजः ॥ तस्य पुत्रोंशुमान्नाम पितामहहितेरतः ॥ १५ ॥ असमंजस आत्मानं दर्शयन्नसमंजसम् ॥ जातिस्मरः पुरा संगाद्योगी योगाद्विचालितः ॥ १६ ॥ आचरन्गर्हितं लोके ज्ञातीनां कर्म विप्रियम् ॥ सरय्वां क्रीडतो बालान्प्रास्यदुद्वेजयञ्जनम् ॥ १७ ॥**

दृढ नौका चलाई है, जिस नौकापर चढ़कर मुमुक्षुलोग दुरत्यय मृत्युके पन्थरूप संसारके पार होते हैं उन सर्वज्ञ सर्वात्मास्वरूप महामुनिमें शत्रुमित्रादि भेददृष्टिका होना किस प्रकारसे सम्भव है ? ॥ १४ ॥ सगर राजाके एक पुत्रका नाम असमंजस था "केवल अज्ञानी लोगही इनको असमंजस कहतेथे, पर वास्तवमें यह समंजसही थे" जो केशिनी रानीके गर्भसे उत्पन्न हुये थे उस असमंजसका पुत्र अंशुमान, सदा अपने दादाके हितकारी कार्य करता था ॥ १५॥ हे राजन्! यह असमंजस पहले जन्ममें योगी था, संग करनेके हेतु योगसे भ्रष्ट हुआ। इसलिये अपनी जातिका स्मरणकर दूसरे जन्ममेंभी संगके छोड़नेको निन्दनीय कार्य करनेवाली जातिकी भाँति निन्दनीय कर्म करता था अर्थात् लोगोंको उद्वेग जन्माय लोग निंदित

आचार और अपनी जातिके अर्थ विप्रिय कर्म करता हुआ खेलही खेलमें बालकोंको सरयूके जलमें डाल देता था ॥ १६ ॥ १७ ॥ इस प्रकारके कर्म देख इनके पिता राजा सगरने पुत्रपनका स्नेह छोड़ इनको त्याग दिया.तब यह अपने योगके प्रभावसे मृतक बालकोंको फिर जिलायकर सबको दिखाया और फिर उस पुरीसे निकलकर चलेगये ॥ १८ ॥ हे राजन् ! अयोध्यावासी प्रजाके लोग असमंजसके मारे हुये अपने अपने बालकोंको सजीव देखकर महाविस्मित हुये और राजा सगरने फिर असमंजसके लिये महासन्ताप किया ॥ १९ ॥ श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षित्से कहने लगे कि, हे कुरुकुलभूषण ! अब इधरकी कथा सुनिये कि, जब सुमतिके सब पुत्र मारे गये तब राजा सगरने यज्ञके घोड़ेको खोजनेके लिये असमंजसके पुत्र अंशुमानको भेजदिया, तब अंशुमान उसी मार्गसे चले जो कि, उनके चाचा लोगोंने खोदकर बनाया था और फिर बहुत दूर जाकर

**एवं वृत्तपरित्यक्तः पित्रा स्नेहमपोह्य वै ॥ योगैश्वर्येण बालांस्तान्दर्शयित्वा ततो ययौ ॥ १८ ॥ अयोध्यावासिनः सर्वे बालकान्पुनरागतान् ॥ दृष्ट्वा विसिष्मिरे राजन्राजा चाप्यन्वतप्यत ॥ १९ ॥ अंशुमांश्चोदितो राज्ञा तुरंगान्वेषण ययौ ॥ पितृव्यखातानुपथं भस्मान्ति ददृशे हयम् ॥ २० ॥ तत्रासीनं मुनिं वीक्ष्य कपिलाख्यमधोक्षजम् ॥ अस्तौत्समाहितमनाः प्रांजलिः प्रणतो महान् ॥ २१ ॥ अंशुमानुवाच ॥ न पश्यति त्वां परमात्मनोऽजनो न बुध्यतेऽद्यापि समाधियुक्तिभिः ॥ कुतोऽपरे तस्य मनःशरीरधीविसर्गसृष्टा वयमप्रकाशाः ॥ २२ ॥ ये देहभाजस्त्रिगुणप्रधाना गुणान्विपश्यंत्युत वा तमश्च ॥ यन्मायया मोहितचेतसस्ते विदुः स्वसंस्थं न बहिःप्रकाशाः ॥ २३ ॥**

भस्मकी ढेरके समीपही घोड़ेको बँधा हुआ देखा ॥ २० ॥ हे राजन् ! उस स्थानमें कपिल मुनि साक्षात् भगवान् रूप बैठे थे उनको बैठा हुआ देख महात्मा अंशुमान सावधान चित्तसे हाथ जोडकर उनकी स्तुति करनेलगे ॥ २१ ॥ हे देव ! जो ब्रह्मा जन्मसे रहित हैं, उन्होंनेभी अबतक आपसे परे जो परमेश्वर आप हैं, आपको समाधि लगाकरभी नहीं देख पाया. न वह युक्तिसे आपको जानसके। फिर दूसरे अर्वाचीन पुरुष आपको कैसे देख सकते हैं ? ब्रह्माजीके मन शरीर और बुद्धिसे जो विविध देव तियक् नर सृष्टि होती है, वह लोग उसमेंही उत्पन्न हुये हैं, फिर तिसपर हम उनसे भी मूर्ख हैं; इसलिये हमको आपके दर्शन पानेकी कुछभी सम्भावना नहीं है ॥ २२ ॥ हे देव ! जो पुरुष देहधारी हैं यद्यपि वह लोग आपकी

आत्मामें भली भाँति विराजमान हैं तो भी आपको नहीं जानते, केवल सब गुणोंको देखते हैं, अथवा गुणभी उनको दिखाई नहीं देते, केवल तुमही देखते हैं,क्योकि उनमें त्रिगुण बुद्धिही प्रधान है. इसलिये बादरमें उनका ज्ञान है, अर्थात् वह बुद्धिके वश हैं, इसलिये जाग्रत् और स्वप्न अवस्थामें विषय देखते हैं और सुषुप्ति अवस्थामें केवल तुमही देखते हैं,आप निर्गुण हैं,इससे आपको किसी अवस्थामें नहीं देख पाते। क्योकि उनका चित्त आपकी मायासे मोहित होरहा है ॥ २३ ॥ हे प्रभो ! आप ज्ञान घन स्वभाव अर्थात शुद्ध सत्त्व मूर्ति हैं इसलिये जिन पुरुषोंका माया गुण निमित्त भेद ध्वंसको प्राप्त होगयाहै, ऐसे सनक सनन्दनादि मुनिजनोकेभी आप विचारने योग्य हैं, मैं मूढ विचार करके भी किसप्रकार आपको जान सक्ता हूं ? फलतः आप ज्ञान घन स्वरूप हैं,इसलिये ज्ञानगम्य नहीं हैं, यद्यपि आप विचारके विषय हों तोभी मैं मायाके गुणोंमें लिपटा

तं त्वामहं ज्ञानघनं स्वभावप्रध्वस्तमायागुणभेदमोहैः ॥ सनंदनाद्यैर्मुनिभिर्विभाव्यं कथं हि मूढः परिभावयामि ॥ २४ ॥ प्रशांतमायागुणकर्मलिंगमनामरूपं सदसद्विमुक्तम् ॥ ज्ञानोपदेशाय गृहीतदेहं नमामहे त्वां पुरुषं पुराणम् ॥ २५ ॥ त्वन्मायारचिते लोके वस्तुबुद्ध्या गृहादिषु ॥ भ्रमंति कामलोभेर्ष्यामोहविभ्रांतचेतसः ॥ २६ ॥ अद्य नः सर्वभूतात्मन्कामकर्मेन्द्रियाशयः ॥ मोहपाशो दृढश्छिन्नो भगवंस्तव दर्शनात् ॥२७॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं गीतानुभावस्तं भगवान्कपिलोमुनिः ॥ अंशुमंतमुवाचेदमनुगृह्य धिया नृपः ॥ २८ ॥

हुआ हूं इससे विचार करनेको समर्थ नहीं हूं ॥२४॥ हे प्रशान्त ! मायाके गुणसेही आपको विश्व सृष्टयादि कर्म हैं, आपका लिंग ब्रह्मादि रूपहैं आप कार्य कारणसे परे हैं, आपने केवल ज्ञानका उपदेश देनेके लिये इस शुद्ध सत्त्व मूर्तिको प्रगट किया है, इसलिये आप पुराणपुरुष हैं, सो मैं आपको केवल नमस्कार करता हूं ॥२५॥ हे विभो ! यह लोक आपकी मायासे,बना हुआ है इसमें वस्तुबुद्धि करके काम, लोभ, ईर्षा और मोहसे जिन मनुष्योंका चित्त भ्रान्त है,वह सबही गृहादिमें भ्रमण करते हैं ॥२६॥ हे सर्वात्मन् ! परन्तु आपकी कृपासे और आपका दर्शन होनेसे आज हमारा काम कर्म और इन्द्रियोंका आश्रय रूप अतिदृढ मोहपाश छिन्न होगया, अर्थात् आपके प्रसादसे हम कृतार्थ होगये ॥ २७ ॥ श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षित्से बोले कि, हे महाराज ! इसप्रकारसे स्तुति करके कपिलदेवजीका प्रभाव गाया, तब वह कपिल भगवान् अनुग्रह

करने लगे। शीघ्र प्रसन्न होनेवाले शिवजी इस राजर्षिपर बहुत शीघ्र प्रसन्न होगये ॥ ८ ॥ महात्मा भगीरथजीने जो कुछ प्रार्थना की उसको लोकहितैषी भगवान् महादेवजीने तथास्तु कहा। और सावधान होकर गंगाजीको धारण किया, हे राजन्! गंगाजीके माहात्म्यका वर्णन कैसे करैं? उनका जल भगवान् वासुदेवके चरण स्पर्शसे पवित्र हुआ है ॥ ९ ॥ राजर्षि भगीरथजी भुवन पावनी गंगाजीको उस स्थान पर ले आये कि, जहां उनके चचा लोगोंकी भस्मढेर पडी थी भगीरथजी पवनकी समान वेगगामी रथपर सवार हो आगे आगे चलने लगे और त्रिलोकीको पवित्र करनेवाली गंगाजी उनके पीछे पीछे बहती हुई सब लोकोंको पवित्रकर भस्महुए सगरके पुत्रों पर अपना पवित्र जल डालने लगीं ॥ १० ॥ ॥ ११ ॥ हे राजन्! सगरके पुत्र ब्राह्मणका अपराध करके भस्म हुए थे, जब कि उनकी राखके ऊपर गंगाजीका जल पडा और वह स्वर्गको

तथेति राज्ञाभिहितं सर्वलोकहितः शिवः ॥ दधारावहितो गंगां पादपूतजलां हरेः ॥ ९ ॥ भगीरथः स राजर्षिर्निन्ये भुवनपावनीम् ॥ यत्र स्वपितॄणां देहा भस्मीभूताः स्म शेरते ॥ १० ॥ रथेन वायुवेगेन प्रयांतमनुधावती ॥ देशान्पुनंती निर्दग्धानासिंचत्सगरात्मजान् ॥ ११ ॥ यज्जलस्पर्शमात्रेण ब्रह्मदंडहता अपि ॥ सगरात्मजा दिवं जग्मुः केवलं देहभस्मभिः ॥ १२ ॥ भस्मीभूतांगसंगेन स्वर्याताः सगरात्मजाः ॥ किं पुनः श्रद्धया देवीं ये सेवंते धृतव्रताः ॥ १३ ॥ न ह्येतत्परमाश्चर्यं स्वर्धुन्या यदिहोदितम् ॥ अनंतचरणांभोजप्रसूताया भवच्छिदः ॥ १४ ॥ संनिवेश्य मनो यस्मिञ्छ्रद्धया मुनयोऽमलाः ॥ त्रैगुण्यं दुस्त्यजं हित्वा सद्यो यातास्तदात्मताम् ॥ १५ ॥

चले गये, तब उन लोगोंको कैसा फल मिलेगा जो कि श्रद्धापूर्वक श्रीगंगामहारानी जगत्सुखदानीकी सेवा करते हैं ॥ १२ ॥ सगरके पुत्र अपनी राखपर गंगाजीका जल पडनेसे जब पवित्र होगये और स्वर्गको सिधारे तब जो पुरुष गंगाजीका व्रत धारण करेंगे और श्रद्धापूर्वक उनकी सेवा करेंगे, उनका स्वर्गमें जाना कुछ विचित्र बात नहीं है ॥ १३ ॥ हे कुरुश्रेष्ठ! यहां पर यह गंगाजीकी महिमा जो हमने वर्णन की, यह कुछ बड़े आश्चर्यकी बात नहीं है, क्योंकि यह भगवान्के चरणसे उत्पन्न हुई हैं और संसारका नाश करनेवाली हैं अर्थात् इनकी सेवा करनेसे संसारका आना जाना छूट जाता है ॥ १४ ॥ हे परीक्षित्! अमल मुनि लोग श्रद्धासहित जिनमें

मनलगाय छोड़नेके अयोग्य देहका सम्बन्ध त्याग शीघ्रही उन परब्रह्म भगवान् वासुदेवके रूपको प्राप्त होजाते हैं, उनके चरणसे उत्पन्न हुई गंगाजीका प्रभाव अवश्यही अनिर्वचनीय है ॥ १५ ॥ इन राजा भगीरथके पुत्र श्रुत, तिनके पुत्र नाभ, तिनसे सिंधुद्वीप उत्पन्न हुए। और तिनके अयुतायु जन्मे ॥ १६ ॥ तिन अयुतायुके ऋतुपर्ण हुए जोकि नलके सखा थे इन ऋतुपर्णने राजा नलको चौपडकी विद्या शिखाय उनसे अश्वविद्या सीखी थी इन ऋतुपर्णका पुत्र सर्वकाम हुआ ॥ १७ ॥ तिसका पुत्र सुदास, तिसका बेटा सौदास हुआ जो मदयन्तीका पति था जिसको कोईकोई मित्रसह और कोई कोई कल्मापपाद कहते हैं, इनके कोई सन्तान नहीं हुई। यह अपने कर्म दोप और वसिष्ठजीके शापसे राक्षस योनिको प्राप्त हुए ॥ १८ ॥ राजापरीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन्! महात्मा सौदासको वसिष्ठजीने शाप क्यों दिया था? इस कथाके श्रवण

श्रुतो भगीरथाज्जज्ञे तस्य नाभोऽपरोऽभवत् ॥ सिंधुद्वीपस्ततस्तस्मादयुतायुस्ततोऽभवत् ॥ १६ ॥ ऋतुपर्णो नलसखो योऽश्वविद्यामयान्नलात् ॥ दत्त्वाऽक्षहृदयं चास्मै सर्वकामस्तु तत्सुतः ॥ १७ ॥ ततः सुदासस्तत्पुत्रो मदयंतीपतिर्नृप ॥ आहुर्मित्रसहं यं वै कल्माषांघ्रिमुत कचित् ॥ वसिष्ठशापाद्रक्षोऽभूदनपत्यस्स्वकर्मणा ॥ १८ ॥ राजोवाच ॥ किंनिमित्तो गुरोः शापः सौदासस्य महात्मनः ॥ एतद्वेदितुमिच्छामः कथ्यतां न रहो यदि ॥ १९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सौदासो मृगयां किंचिच्चरन्रक्षो जघान ह ॥ मुमोच भ्रातरं सोऽथ गतः प्रतिचिकीर्षया ॥२०॥ स चिन्तयन्नघं राज्ञः सूदरूपधरो गृहे ॥ गुरवे भोक्तुकामाय पक्त्वा निन्ये नरामिषम् ॥ २१ ॥ परिवेक्ष्यमाणं भगवान्विलोक्याभक्ष्यमंजसा ॥ राजानमशपत्क्रुद्धो रक्षो ह्येवं भविष्यसि ॥ २२ ॥

करनेकी मेरी बडी अभिलापा है, सो कृपापूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १९ ॥ व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! एक समय राजा सौदासने मृगयाके लिये वनमें जाय घूमते घूमते एक राक्षसको मारडाला और उसके भाईको छोड दिया। इसलिये यह निशाचर राजासे बदला लेनेकी खोजमें रहा यह निशाचर इस राजाका बुरा चाहने लगा, रसोइयेका रूप बनाय उनके घरमें रहनेलगा, एकदिन राजपुरोहित वसिष्ठजीने आयकर भोजनकी इच्छा प्रकाशकी, तब इसी कपटवेषधारी राक्षसने भोजन बनाया। और उस भोजनमें मनुष्यका मांसभी मिला दिया ॥ २० ॥ २१ ॥ जब वह भोजन परोसा गया तब उस समय भगवान् वसिष्ठजीने दिव्य नेत्रोंसे देख लिया कि, भोजनमें अभक्ष्य वस्तु मिलाई गई है; इसलिये महाक्रोधित

होकर राजाको शाप दिया कि "मनुष्यका मांस व्यवहार करनेसे तुम राक्षस योनि पाओगे" ॥ २२ ॥ परन्तु तिसके पीछे महर्षि वसिष्ठजीने जाना कि; यह कर्म राक्षसका किया हुआ है, तब वशिष्ठजीने शापका क्षय करनेको बारह वर्षका व्रत किया राजाभी विना अपराध शाप पाकर क्रोधित हो हाथमें जल लेकर गुरुजीको शाप देनेके लिये प्रस्तुत हुआ ॥ २३ ॥ परन्तु उसकी स्त्री मदयन्तीने उसको निवारण किया, तब राजाने रोषसे तीव्रहो वह जल अपने पैरों पर डाल लिया, इस राजर्षिने यह जल इसलिये अपने पैरोंपर डाला कि दिग्, आकाश, पृथ्वी, यह सबही जीवमय हैं ॥ २४ ॥ उस शापित जलके डालनेसे उसके पैर काले होगये फिर यह राजा कल्माषपाद राक्षस भावको प्राप्त हो एक समय वनमें विचरण कर रहा था। हे राजन् ! इस प्रकार वनमें घूमते हुए उसने एक ब्राह्मणको ब्राह्मणीके साथ रति करता हुआ देखा

रक्षःकृतं तद्विदित्वा चक्रे द्वादशवार्षिकम् ॥ सोऽप्यपोंजलिनादाय गुरुं शप्तुं, समुद्यतः ॥ २३ ॥ वारितो मदयंत्याऽपो रुशतीः पादयोर्जहौ ॥ दिशः खमवनीं सर्वं पश्यञ्जीवमयं नृपः ॥ २४ ॥ राक्षसं भावमापन्नः पादे कल्माषतां गतः ॥ व्यवायकाले ददृशे वनौकोदंपती द्विजौ ॥ २५ ॥ क्षुधार्तो जगृहे विप्रं तत्पत्न्याहाकृतार्थवत् ॥ न भवान्राक्षसस्साक्षा दिक्ष्वाकूणां महारथः ॥ २६ ॥ मदयंत्याः पतिर्वीर नाधर्मं कर्तुमर्हसि ॥ देहि मेऽपत्यकामाया अकृतार्थं पतिं द्विजम् ॥ २७ ॥ देहोऽयं मानुषो राजन्पुरुषस्याखिलार्थदः ॥ तस्मादस्य वधो वीर सर्वार्थवध उच्यते ॥ २८ ॥ एष हि ब्राह्मणो विद्वांस्तपश्शीलगुणान्वितः ॥ आरिराधयिषुर्ब्रह्म महापुरुषसंज्ञितम् ॥ सर्वभूतात्मभावेन भूतेष्वंतर्हितं गुणैः ॥ २९ ॥

॥ २५ ॥ इससमय इस राजाको बड़ी भारी भूख लगी थी, तब इसने क्षुधासे पीडितहो उनमेंसे ब्राह्मणको भक्षण करनेके लिये पकड़ लिया ॥ ब्राह्मणके पकड़ लेनेसे ब्राह्मणी अत्यन्त दीन तनु छीन मन मलीन होकर बोली कि, हे राजन् ! तुम राक्षस नहीं हो, इक्ष्वाकुवंशियोंमेंसे एक महारथी वीर हो ॥२६॥ मदयन्तीके पति हो, आपको अधर्म करना उचित नहीं है। यह ब्राह्मण हमारा पति है, हम सन्तानकी इच्छा करके इनकी सेवाकर रही थी अबतक इनकी रति समाप्त नही हुई है, इसलिये आप अनुग्रह करके महारे पतिको छोड़ दीजिये ॥ २७ ॥ हे राजन् ! इस मनुष्य देहसे अखिल पुरुषार्थ होते हैं, इसलिये देहके नाशको सब अर्थोंका नाश कहा जाता है ॥ २८ ॥ अधिक करके यह ब्राह्मण विद्वान् तपःशील और

गुणयुक्त है और महापुरुष नामवाले जो परब्रह्म गुणयोगसे सब प्राणियोंमें अंतर्हित हैं " सर्व भूतके आत्मा" इस प्रकारकी चिन्तासे यह उनकी आराधना करना चाहते हैं ॥ २९ ॥ हे प्रभो ! हे धर्मज्ञ ! तुम राजर्षियोंमें श्रेष्ठ हो, इसलिये पितासे पुत्रकी समान तुम्हारे हाथसे यह ब्राह्मण मारे जानेके योग्य नहीं है ॥ ३० ॥ हे धर्मज्ञ ! आप साधुजनोंके सम्मत हैं, सो आज आप किस प्रकार गोवधकी समान इस निष्पाप और तीन वेदोंके वक्ता ब्राह्मणका वध सम्मत समझते हैं ? ॥ ३१ ॥ हे राजन् ! हम इनके विना एक क्षणकोभी नहीं जीसकेंगी । सो इन हमारे पतिको यदि तुमने अवश्यही अपना भोजन करना विचारा है तो मृतकतुल्य हमकोभी तुम पहले भक्षण करलो ॥ ३२ ॥ हे कुरुश्रेष्ठ ! ब्राह्मणकी भार्याने इस प्रकार

सोऽयं ब्रह्मर्षिवर्यस्ते राजर्षिप्रवराद्विभो ॥ कथमर्हति धर्मज्ञ वधं पितुरिवात्मजः ॥ ३० ॥ तस्य साधोरपापस्य भ्रूणस्य ब्रह्मवादिनः ॥ कथं वधं यथा बभ्रोर्मन्यते सन्मतो भवान् ॥ ३१ ॥ यद्ययं क्रियते भक्षस्तर्हि मां खाद पूर्वतः ॥ न जीविष्ये विना येन क्षणं च मृतकं यथा ॥ ३२ ॥ एवं करुणभाषिण्या विलपन्त्या अनाथवत् ॥ व्याघ्रः पशुमिवाखा दत्सौदासः शापमोहितः ॥ ३३ ॥ ब्राह्मणी वीक्ष्य दिधिषुं पुरुषादेन भक्षितम् ॥ शोचंत्यात्मानमुर्वीशमशपत्कुपिता सती ॥ ३४ ॥ यस्मान्मे भक्षितः पाप कामार्तायाः पतिस्त्वया ॥ तवापि मृत्युराधानादकृतप्रज्ञ दर्शितः ॥ ३५ ॥ एवं मित्रसहं शप्त्वा पतिलोकपरायणा ॥ तदस्थीनि समिद्धेऽग्नौ प्रास्य भर्तुर्गतिं गता ॥ ३६ ॥ विशापो द्वादशाब्दांते मैथुनाय समुद्यतः ॥ विज्ञाय ब्राह्मणीशापं महिष्या स निवारितः ॥ ३७ ॥

अनाथकी समान हो करुणाके वचन कहे, परन्तु तो भी शाप मोहित सौदासने उस ब्राह्मणको भक्षण करही लिया कि जैसे व्याघ्रपशुको भक्षण कर जाताहै ॥ ३३ ॥ जब ब्राह्मणीने देखा कि गर्भाधानकारी ब्राह्मणको राक्षसने भक्षण करही लिया, इसलिये अपने निमित्त शोक करते करते क्रोधित हो इसने उस राजाको यह शाप दिया कि ॥ ३४ ॥ अरे पापात्मा ! तैंने हमारे पतिको रतिसे अलग करके भक्षण कर लिया है, इसलिये तेरी मृत्युभी रति करते होगी ॥ ३५ ॥ हे राजन् ! पतिलोकपरायण उस ब्राह्मणीने इसप्रकार इस सौदास राजाको शाप दे पतिकी अस्थि जलती हुई

अग्निमें डाल और स्वयंभी उसी चितामें बैठ स्वामीकी गतिको प्राप्त हुई और इस ओर जब बारहवर्ष बीतगये तब राजा सौदास शापसे छुटा. तिसके पीछे जब यह राजा एकदिन मैथुन करनेको प्रस्तुत हुआ. तब इस राजाकी भार्याने ब्राह्मणीका शाप कहकर राजाको निवारण किया॥३६॥ ॥३७॥ हे राजन् ! तबसे राजा सौदास स्त्रीके सुखसे अलग हुआ और अपने कर्मदोषसे निःसन्तान रहा, कुछ कालके पीछे वसिष्ठ मुनिने राजाकी अनुमतिसे उसकी स्त्री मदयन्तीको गर्भाधान किया ॥ ३८ ॥ परन्तु यह अबला सात वर्षतक इस गर्भको धारण किये रही, किसी प्रकारसे इसको प्रसव नहीं किया। तब वसिष्ठजीने आनकर अश्म ( पत्थर ) रानीके पेटमें मारा, इसलिये इस गर्भसे उत्पन्न हुये पुत्रका नाम अश्मक हुआ ॥ ३९ ॥ इस अश्मकसे मूलक राजाकी उत्पत्ति हुई जब परशुरामने पृथ्वीको निःक्षत्रिय किया उस समय उसकी स्त्रियोंने चारोंओरसे घेरकर परशु

**तत ऊर्ध्वं स तत्याज स्त्रीसुखं कर्मणाऽप्रजाः ॥ वसिष्ठस्तदनुज्ञातो मदयंत्यां प्रजामधात् ॥३८॥ सा वै सप्त समा गर्भम विभ्रन्न व्यजायत ॥ जघ्नेऽश्मनोदरं तस्याः सोऽश्मकस्तेन कथ्यते ॥ ३९ ॥ अश्मकान्मूलको जज्ञे यः स्त्रीभिः परिरक्षितः ॥ नारीकवच इत्युक्तो निःक्षत्रे मूलकोऽभवत् ॥ ४० ॥ ततो दशरथस्तस्मात्पुत्र ऐडविडस्ततः ॥ राजा विश्वसहो यस्य खट्वांगश्चक्रवर्त्यभूत् ॥ ४१ ॥ यो देवैरर्थितो दैत्यानवधीद्युधि दुर्जयः ॥ मुहूर्तमायुर्ज्ञात्वैत्य स्वपुरं संदधे मनः ॥ ४२ ॥ न मे ब्रह्मकुलात्प्राणाः कुलदैवान्न चात्मजाः ॥ न श्रियो न मही राज्यं न दाराश्चातिवल्लभाः ॥ ४३ ॥**

रामजीके कोपसे रक्षा की थी, इसलिये इसका एक नाम नारीकवच हुआ और पृथ्वी जब क्षत्रियहीन हुई तब यही क्षत्रियवंशके मूल हुये थे, इससे मूलक कहलाते थे ॥ ४० ॥ इन अश्मकसे राजा दशरथका जन्म हुआ, दशरथका पुत्र ऐडविड, तिसका पुत्र राजा विश्वसह तिसके पुत्र चक्रवर्ती महाराज खट्वांग हुये. यह राजा खट्वांग अति अजीत थे जब देवतालोगोंने प्रार्थना की, तब इन्होंने युद्धमें राक्षस लोगोंका वध किया फिर जब प्रसन्न होकर देवता लोगोने इनसे वरदान माँगनेको कहा तब इन्होंने कहा कि, प्रथम तो यह बताओ "हमारी परमायु कितनी है" तब देवता लोगोंने कहा कि, आपकी परमायु दो घड़ी शेष है। यह जानकर खट्वांग राजा देवतालोगोंके दियेहुये विमानमें बैठकर अति शीघ्र अपने नगरमें आये और परमेश्वरमें मन लगाया ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ फिर पीछे उनको यह निश्चय हुआ कि कुलदेव जो ब्रह्मकुल है; उनसे अधिक प्राण, पुत्र, धन, सम्पत्ति, पृथ्वी,

और हमारी मति कदाचित् थोडे अधर्ममेंभी रत नहीं हो और उत्तमश्लोक भगवान्के अतिरिक्त और
राज्य और स्त्री, भी प्यारी नहीं है ॥४३॥ और हमारी मति कदाचित् थोडे अधर्ममेंभी रत नहीं हो और हमसे कहते हैं कि, "अभिलषित वर मांगो" परन्तु
किसी वस्तुको हम नहीं देख सकें ? ॥४४॥ इसलिये त्रिभुवनेश्वर देवतालोग प्रसन्न होकर जो हमसे कहते हैं कि, वह
भूत भावन हरिमें अपनी भावना रहनेसे, हम उनसे भी कुछ वर नहीं चाहते ॥४५॥ जिन पुरुषोंकी इन्द्रियें चलायमान और बुद्धि विक्षिप्त है, वह
देवता होकरभी अपने हृदयमें स्थित प्रिय आत्माको नित्य नहीं देख पाते, फिर और किसीके देखनेकी क्या सम्भावना है ॥ ४६ ॥ इसलिये
गन्धर्व पुरकी समान ईश्वरकी मायासे रचे हुये जो गुण हैं, तिनमें वह संग जो कि, स्वभावसेही आत्मामें आरूढ हो रहा है, विश्वकर्ताके भावसे

न बाल्येऽपि मतिर्मह्यमधर्मे रमते क्वचित् ॥ न पश्यामुत्तमश्लोकादन्यत्किंचन वस्त्वहम् ॥ ४४ ॥ देवैः कामवरो दत्तो
मह्यं त्रिभुवनेश्वरैः ॥ न वृणे तमहं कामं भूतभावनभावनः ॥ ४५ ॥ ये विक्षिप्तेन्द्रियधियो देवास्ते स्वहृदि स्थितम् ॥ न
विंदंति प्रियं शश्वदात्मानं किमुतापरे ॥ ४६ ॥ अथेशमायारचितेषु संग गुणेषु गंधर्वपुरोपमेषु ॥ रूढं प्रकृत्याऽऽत्मनि
विश्वभर्तुर्भावेन हित्वा तमहं प्रपद्ये ॥ ४७ ॥ इति व्यवसितो बुद्ध्या नारायणगृहीतया ॥ हित्वाऽन्यभवमज्ञानं ततस्स्वं
भावमाश्रितः ॥ ४८ ॥ यत्तद्ब्रह्म परं सूक्ष्ममशून्यं शून्यकल्पितम् ॥ भगवान्वासुदेवेति यं गृणंति हि सात्वताः ॥ ४९ ॥
इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे सूर्यवंशानुवर्णने गंगावतरणादि नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥
खट्वांगाद्दीर्घवाहुश्च रघुस्तस्मात्पृथुश्रवाः ॥ अजस्ततो महाराजस्तस्माद्दशरथोऽभवत् ॥ १ ॥

खट्वांग नारायण सम्बन्धिनी बुद्धिके योगसे इस प्रकार निश्चयकर देहादिके
छोडकर हम केवल उनकीही शरण जाते हैं ॥ ४७ ॥ हे राजन् ! राजा खट्वांग नारायण सम्बन्धिनी बुद्धिके योगसे इस प्रकार निश्चयकर देहादिके
आभिमानरूप अज्ञानको छोड़ फिर अपने भावमें स्थित हुआ ॥ ४८ ॥ जो सूक्ष्म परब्रह्म और रागादिसे परे हैं, इसलिये शून्यकी समान कल्पित
होतेहैं और अशून्य स्वरूप हैं और जिनके प्रति भक्तजन भगवान् वासुदेव शब्दका प्रयोग किया करते हैं, क्योंकि परब्रह्महीं भक्तोंपर अनुग्रह करनेके
लिये शक्ति प्रकाशित करके वासुदेव होतेहैं ॥ ४९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सूर्यवंशवर्णने खट्वांगचरितं नाम नवमो
ऽध्यायः ॥९॥ दोहा–दशवेंमें खट्वांगकुल, उसमें रामअवतार । रावणवध घर आवनो, राज्यकाज व्यवहार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा

परीक्षित् ! खट्वांगराजाका पुत्र दीर्घबाहु हुआ, तिससे रघुने जन्म लिया, रघुके पुत्र महायशश्वी अज हुये। हे महाराज परीक्षित् ! इन्हीं अजसे महात्मा दशरथजी उत्पन्न हुये॥ १ ॥ ब्रह्ममय हरि साक्षात् भगवान् देवतालोगोंकी प्रार्थनासे राम, लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न इन चार नामोंसे चार अंशोंमें विभक्त हो इन्हीं दशरथजीके पुत्र हुये थे, ॥ २ ॥ हे राजन् ! वाल्मीकादि तत्त्वदर्शी ऋषिलोगोंने इनही सीतापति रामचन्द्रजीका वर्णन किया है, यद्यपि यह चरित्र आपने बारंबार सुना है, तो भी हम संक्षेपसे वर्णन करते हैं तुम सुनो ॥ ३॥ जो पिताजीका सत्य पालन करनेको राज्य छोड प्यारी सीताजीका स्पर्शभी जो नहीं सहारते थे, ऐसे कमलकी समान सुकुमार दोनों चरणोंसे वन वनमें घूमे थे, वानरेन्द्र हनुमान् अथवा सुग्रीव और अनुज लक्ष्मण जिनके मार्गकी थकावट दूर करते थे, शूर्पणखाके कान नाक काटनेसे विरूप करनेके कारण उसने रावणके

तस्यापि भगवानेष साक्षाद्ब्रह्ममयो हरिः ॥ अंशांशेन चतुर्धाऽगात्पुत्रत्वं प्रार्थितः सुरैः ॥ २ ॥ रामलक्ष्मणभरतशत्रुघ्ना इति संज्ञया ॥ तस्यानुचरितं राजन्नृषिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ श्रुतं हि वर्णितं भूरि त्वया सीतापतेर्मुहुः ॥ ३ ॥ गुर्वर्थे त्यक्तराज्यो व्यचरदनुवनं पद्मपद्भ्यां प्रियायाः पाणिस्पर्शाक्षमाभ्यां मृजितपथरुजो यो हरीन्द्रानुजाभ्याम् ॥ वैरूप्याच्छूर्पणख्याः प्रियविरहरुषा रोषितभ्रूविजृंभत्रस्ताब्धिर्बद्धसेतुः खलदवदहनः कोसलेंद्रोऽवतान्नः ॥ ४ ॥ विश्वामित्राध्वरे येन मारीचाद्या निशाचराः ॥ पश्यतो लक्ष्मणस्यैव हता नैर्ऋतपुंगवाः ॥ ५ ॥ यो लोकवीरसमितौ धनुरैशमुग्रं सीतास्वयंवरगृहे त्रिशतोपनीतम् ॥ आदाय बालगजलील इवेक्षुयष्टिं सज्जीकृतं नृप विकृष्य बभंज मध्ये ॥ ६ ॥

निकट जाय उनकी स्त्रीको लोभ दिखाया, तब रावण आकर जिनकी प्यारी सीताजीको हरके लेगया था, प्रियाका विरह होनेसे जिनकी भ्रुकुटीसे समुद्र त्रसित होगया इसके उपरान्त उसही समुद्रके कहनेसे जो समुद्र पर सेतु बांध रावणादि खलगण रूप गहनवनके, बँधे अग्निरूप वही कोशलेन्द्र श्रीरामचन्द्रजी हमारी रक्षा करें ॥ ४ ॥ उन्हीं श्रीरामचन्द्रजीने महर्षि विश्वामित्रजीके यज्ञमें मारीचादि प्रधान २ राक्षसोंको अकेलेही मारडाला था धोरे खडे होकर देखते हुये लक्ष्मणजीकी कुछ सहायता नहीं चाही ॥ ५ ॥ उन्होंने सीताजीके स्वयंवरगृहमें वीर पुरुष समूहके बीचमें जिन्होंने महादेवजीके धनुषको गन्नेकी समान उठाय लिया था और ज्यो चढानेके उपरान्त खैंचकर बीचमेंसे तोड़ दिया. हे राजन् !

वह धनुष अति भारी था कि, जिसे तीनसौ ( ३०० ) वाहक खैंचकर लाये थे परन्तु श्रीरामचन्द्रजीकी लीला बालगजतुल्य अद्भुत कि, जिन्होंने एकखेलमेंही उस धनुषको तोड़ डाला ॥ ६ ॥ तिसके उपरान्त जिन सीताजीने उनके हृदयमें वास किया था, जिन सीताजीमें गुण, शील, वयस और अंगोंका गढन सब गुण श्रीरामचन्द्रजीकीही समान थे, उनको धनुष तोड़ सीताजीको लेजानेके समय धनुष टूटनेकी महाध्वनि सुनकर क्षुभित हुये परशुरामजीने जब धमकाया तब श्रीरामचन्द्रजीने मार्गमें गमन करते करतेही उनका गर्व चूर्ण कर दिया. हे महाराज ! आप तो परशुरामजीको जानते हैं ? यह वही महात्मा परशुरामजी हैं कि, जिनके बाहुबलसे यह पृथ्वी इक्कीसवार क्षत्रियोंसे हीन हो गई थी ॥ ७ ॥ किसी समय रानी कैकेयी पर प्रसन्न होकर राजा दशरथजीने यह वचन दिया था कि, जब कोई वरदान तुम मांगोगी,

जित्वानुरूपगुणशीलवयोंगरूपां सीताऽभिधां श्रियमुरस्यभिलब्धमानाम् ॥ मार्गे व्रजन्भृगुपतेर्व्यनयत्प्ररूढं दर्पं महीमकृत यस्त्रिरराजबीजाम्॥७॥यः सत्यपाशपरिवीतपितुर्निदेशं स्त्रैणस्य चापि शिरसा जगृहे सभार्यः॥ राज्यं श्रियं प्रणयिनः सुहृदो निवासं त्यक्त्वा ययौ वनमसूनिव मुक्तसंगः ॥ ८ ॥ रक्षस्स्वसुर्व्यकृत रूपमशुद्धबुद्धेस्तस्याः खरत्रिशिरदूषणमुख्यबन्धून् ॥ जघ्ने चतुर्दशसहस्रमपारणीयकोदंडपाणिरटमान उवास कृच्छ्रम् ॥ ९ ॥ सीताकथाश्रवणदीपितहृच्छयेन सृष्टं विलोक्य नृपते दशकंधरेण ॥ जघ्नेऽद्भुतैणवपुषाऽऽश्रमतोऽपकृष्टो मारीचमाशु विशिखेन यथा कमुग्रः ॥ १० ॥

हम तुम्हें अवश्य देंगे. जब श्रीरामचन्द्रको अभिषेक होनेकी तैयारियां हुईं, तब इस कैकेयीने भरतजीका युवराज होना और श्रीरामचन्द्रजीका वन जाना यह दो वरदान माँगे। यद्यपि महाराज दशरथजी स्त्रैण थे, तो भी यह जानकर कि, वचनभंग होनेसे इनको महापाप होगा. श्रीरामचन्द्रजीने,अपने पिताकी आज्ञाको मस्तकपर चढ़ाकर ग्रहण किया. कहा भी है कि " रघुकुल रीति सदा चलि आई। प्राण जाहिं बरु वचन न जाई" फिर जिस प्रकार योगीलोग त्यागनेके अयोग्य प्राणोंको छोड़देते हैं वैसेही राज्य, श्री, प्रणय, सुहृद् और रहनेका स्थानभी छोड़कर श्रीरामचन्द्रजी वनको चले गये ॥ ८ ॥ वनके बीच कामातुरा शूर्पणखाके नाक, कान, काट, खर, दूषण, त्रिशिरादि उस शूर्पणखाके मुख्य बान्धवोंसहित चौदह हजार राक्षसोंका संहार कर डाला, फिर महा कठिन धनुष हाथमें लेकर बराबरही विचरण करते हुये अतिकष्टसे वनमें वास

करने लगे । इसी बीचमें जनककुमारी जानकीजीकी सुन्दरता सुनकर राक्षस रावणके हृदयमें कामाग्नि वलनेलगी और सीताजीका हरण करनेकी इच्छासे श्रीरामचन्द्रजीको आश्रमसे दूर करनेके लिये उस दुरात्मा रावणने मारीच नाम राक्षसको नियुक्त किया. तब मारीच अद्भुत मृगका रूप धारण करके श्रीरामचन्द्रजीको आश्रमसे बहुत दूरतक भागता हुआ लेगया" प्रगटत दुरत करत छल भूरी । यहि विधि प्रभुहि गयउ ले दूरी" जब श्रीरामचन्द्रजी उस कपटमृगके पीछे बहुत दूरतक चलेगये, तब उन्होंने हरिणरूपी निशाचरको अति तीक्ष्ण वाण चलायकर मारडाला कि, जैसे भगवान् रुद्रजीने मृगरूप धारण करके दौड़ते हुए ब्रह्माजीको वाणसे मारा था ॥९॥१०॥ इसी समयमें राक्षसोंमें नीच रावणने; भेडिये जैसे चुप चाप भेड़को उठाकर लेजाता है, वैसेही श्रीरामचन्द्रजीके पीछे उनकी भार्या सीताजीको हरण करलिया; तव श्रीरामचन्द्रजी अपनी प्राण प्यारीसे अलग हो स्त्री रखनेवालोंका परिणाम अति दुःखितरूपी गतिको प्रकाशित करते हुए दीनकी समान अपने परमप्रिय भाई लक्ष्मणको

रक्षोधमेन वृकवद्विपिनेऽसमक्षं वैदेहराजदुहितर्यपयापितायाम् ॥ भ्रात्रा वने कृपणवत्प्रियया वियुक्तः स्त्रीसंगिनां गतिमिति प्रथयंश्चचार ॥ ११ ॥ दग्ध्वात्मकृत्यहतकृत्यमहन्कबंधं सख्यं विधाय कपिभिर्दयितागतिं तैः ॥ बुद्धाथ वालिनि हते प्लवगेंद्रसैन्यैर्वेलामगात्स मनुजोऽजभवार्चितांघ्रिः ॥ १२ ॥ यद्रोषविभ्रमविवृत्तकटाक्षपातसंभ्रान्तनक्रमकरो भयगीर्णघोषः ॥ सिंधुः शिरस्यर्हणं परिगृह्य रूपी पादारविंदमुपगम्य बभाष एतत् ॥ १३ ॥

संगलिये वन वनमें घूमने लगे ॥ ११॥ और घूमते २ देखा कि, उनकेही लिये कर्म करके अर्थात् रावणके साथ संग्राम करके जटायु गिद्ध मरगया है, उसका देह पडा है, शास्त्रोक्त संस्कार अर्थात् दहनादि संस्कार कुछभी नहीं हुए थे, इसलिये इस पक्षीके मृतक देहको जलाय दिया और आगे चले । फिर उनके ग्रहण करनेको जो एक कबन्ध बाँहें फैलाये मुख बायेहुए आरहा था, उसका प्राण संहार किया, फिर वानरश्रेष्ठ सुग्रीवसे मित्रता करकेव ालिनाम वानरका वधकर, उनकी सेनासे अपनी भार्याका खोज कराया, फिर उनका पता जानकर समुद्रके तटपर गये इन श्रीरामचन्द्रजीने यद्यपि मनुष्यावतार धारण किया था, परन्तु महेश्वर और ब्रह्माजीभी उनके चरणोंकी वन्दना करते थे ॥ १२ ॥ श्रीरामचन्द्रजीने समुद्रके तटपर पहुँच तीन रात उपवासकर समुद्रके आनेकी बाट देखी, जब ऐसा करनेपरभी समुद्र न आया, तब श्रीरामचन्द्रजी अत्यन्त

कुपित हुए। क्रोधके कारण श्रीरामचन्द्रजीकी भ्रुकुटियें ऐसी टेढ़ी होरहीं थीं कि, उनकी दृष्टि समुद्रमें पड़तेही जलधिके रहनेवाले नाके आदि जलजन्तु अत्यन्त व्याकुल होगये तब समुद्र अपने शब्दको निवारण करके मूर्ति धार और मस्तकपर अर्घ्यादि पूजा उपहार लिये हुए श्रीराममचन्द्रजीके चरणोंके निकट आनकर कहने लगा ॥ १३ ॥ हे भूमन्! हम जडमति हैं, इसलिये अबतक आपको नहीं जानसके, आप निर्विकार आदिपुरुष और जगत्के अधीश्वर हैं, अधिक करके जिनके वश हुए सत्त्वगुणसे देवतालोग, रजोगुणसे प्रजापतिगण और तमोगुणसे भूतपति उत्पन्न होते हैं, सो आपही गुणेश्वर हैं ॥ १४ ॥ हे प्रभो! जो आपकी इच्छा हो तो हमारे जलको लांघकर चले जाओ, विश्वश्रवाके विष्ठाकी तुल्य दुरात्मा रावण त्रिभुवनको क्लेशका देनेवाला है, उसका शीघ्र वध करके अपनी भार्या सीताजीको ग्रहण कीजिये. हे प्रभो! यद्यपि हमारा जल आपके गमन

न त्वां वयं जडधियो नु विदाम भूमन्कूटस्थमादिपुरुषं जगतामधीशम् ॥ यत्सत्त्वतः सुरगणा रजसः प्रजेशा मन्योश्च भूतपतयः स भवान्गुणेशः ॥ १४ ॥ कामं प्रयाहि जहि विश्रवसोऽवमेहं त्रैलोक्यरावणमवाप्नुहि वीरपत्नीम् ॥ बध्नीहि सेतुमिह ते यशसो वितत्यै गायंति दिग्विजयिनो यमुपेत्य भूपाः ॥ १५ ॥ बद्धोदधौ रघुपतिर्विविधाद्रिकूटैः सेतुं कपीन्द्रकरकंपितभूरुहांगैः ॥ सुग्रीवनीलहनुमत्प्रमुखैरनीकैर्लंकां विभीषणदृशाऽविशदग्रदग्धाम् ॥ १६ ॥ सा वानरेंद्रबलरुद्धविहारकोष्ठश्रीद्वारगोपुरसदोवलभीविटंका ॥ निर्भज्यमानधिषणध्वजहेमकुम्भशृंगाटका गजकुलैर्ह्रदिनीव घूर्णा ॥१७॥

करनेमें बाधा नहीं देसक्ता, तोभी इसमें पुल बाँध दीजिये। सेतुके बांधनेसे सदाही आपकी कीर्ति स्थिर रहेगी। क्योंकि इस सेतुके समीप आयकर यह दुष्करकार्य देख निःसन्देह राजालोग आपके यशको गावेंगे ॥ १५ ॥ हे राजन्! समुद्रके ऐसे वचन सुनकर श्रीरामचन्द्रजीने विविध भांतिके पर्वत शिखर और वृक्षोंसे उसके ऊपर सेतु बांधा, उन पर्वतोंके शिखरोंपर बहुतसे पेड़भी लगेहुए थे उन वृक्षोंकी शाखा वानरेन्द्रोंकी भुजाओंसे अत्यन्त कम्पायमान हुई थीं, जब सेतु बाँधलिया गया, तब विभीषणकी परामर्शसे सुग्रीव, नील, हनुमानादि सेनाके साथ श्रीरघुनाथजीने लंकापुरीमें प्रवेश किया, श्रीरामचन्द्रजीके प्रवेश करनेसे प्रथमही सीताजीके खोजनेके समय हनुमान्‌जीने लंकापुरीको जलाय दिया था ॥ १६ ॥ जैसेही श्रीरामचन्द्रजी सेनाके साथ लंकापुरीमें पहुँचे, वैसेही लंकापुरी घूमनेसी लगी जिसप्रकार हाथियोंके समूहसे

नदी चलायमान होजाती है, क्योंकि वानरेन्द्रोंकी सेनाने वहांके विहारस्थान, खजाने, कोषगृहादिके द्वार, पुरद्वार, सभा, बलभी ( महलकी अग्र भागाच्छादनी छज्जा ) और कपोतपालिकादि स्थान घेर लिये और इस सेनाने वेदि, चबूतरे, पताका, स्वर्णकलश और चौराहे आदि सब तोड़ फोड दिये ॥ १७ ॥ राक्षसराज रावणने यह देखकर निकुम्भ, कुम्भ, धूम्राक्ष, दुर्मुख, सुरान्तक, नरान्तक, सम्पूर्ण अनुचर और इन्द्रजित्, प्रहस्त, अतिकाय, विकम्पादि पुत्रोंको और पीछेसे अपने भाई कुम्भकर्णको भेजा ॥ १८ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! यद्यपि सब राक्षसोंकी सेना, असि, शूल, धनुष, प्रास, ऋष्टि, शक्ति, शर, तोमर, खड्गादि विविध भाँतिके शस्त्रोंसे अतिशय दुर्द्धर्ष थी, तोभी वीर्यवान् श्रीरामचन्द्रजीने माला पहिरेहुये, लक्ष्मण, सुग्रीव, हनुमान्, गन्धमादन, नील, अंगद, जाम्बवान् और पनसादि सेनापतियोंके साथ उनके ऊपर चढाई कीथी ॥ १९ ॥ हे राजन् ! श्रीरामचन्द्रजीके

रक्षःपतिस्तदवलोक्य निकुंभकुंभधूम्राक्षदुर्मुखसुरांतनरांतकादीन् ॥ पुत्रं प्रहस्तमतिकायविकंपनादीन्सर्वानुगान्समहिनोदथ कुंभकर्णम् ॥ १८ ॥ तां यातुधानपृतनामसिशूलचापप्रासर्ष्टिशक्तिशरतोमरखड्गदुर्गाम् ॥ सुग्रीवलक्ष्मणमरुत्सुतगंधमादनीलांगदर्क्षपनसादिभिरन्वितोऽगात् ॥ १९ ॥ तेऽनीकपा रघुपतेरभिपत्य सर्वे द्वंद्वं वरूथमिभपत्तिरथाश्वयोधैः ॥ जघ्नुर्द्रुमैर्गिरिगदेषुभिरंगदाद्याः सीताऽभिमर्शहतमंगलरावणेशान् ॥ २० ॥ रक्षःपतिः स्वबलनष्टिमवेक्ष्य रुष्ट आरुह्य यानकमथाभिससार रामम् ॥ स्वस्स्यंदने द्युमति मातलिनोपनीते विभ्राजमानमहनन्निशितैः क्षुरप्रैः॥२१॥

इन सेनापतियोंने रावणके हाथी घोड़ोंसेयुक्त जितनी सेना आईथीं उनमें जिसप्रकारसे द्वन्द्वयुद्ध हो वैसाही कार्य करनेलगे अर्थात् उनके ऊपर झपटने लगे और पर्वत, गदा, बाण, चलाय चलाय कर उन राक्षसोंका संहार करने लगे । हे महाराज ! राक्षसोंकी सेनाका संहार क्यों न हो ? जब कि, बलात्कार जगज्जननी जानकीजीका अंगस्पर्शकरनेवाला रावण जिनका स्वामी था कि, जिसका सब मंगल नाशको प्राप्त होगया था॥२०॥इस प्रकारसे अपनी सेनाका नाश होता हुआ देखकर दुरात्मा रावण सहसा पुष्पकविमानपर आरूढ होकर श्रीरामचन्द्रजीके ऊपर दौडा, इसी समय इंद्रका सारथि मातलि दीप्तिमान् देवराज इंद्रका रथ लेकर श्रीरामचंद्रजीके निकट आया रघुनाथजी इस देदीप्यमान रथको देख झट सवार होकर स्थितहो

गये। श्रीरामचन्द्रजीको रथारूढ देखकर दुरात्मा रावण तीक्ष्ण २ छुरेवाले बाण श्रीरामचन्द्रजीके ऊपर चलाने लगा ॥ २१ ॥ तब सीतापति पाखण्डी रावणको ललकार कर बोले कि, अरे दुष्ट! तू राक्षसोंमेंभी विष्ठाकी समान है; कुत्ता जैसे गृहस्वामीके पीछे घरमें प्रवेश करके किसी सामग्रीको चुरायकर ले जाता है. वैसेही हमारे पीछे हमारी भार्याको तू हरण कर लेआयाहै, तू अति निर्लज्ज है क्योकि नीच कर्म किया है, हमारा वीर्य अमोघ है। देख! हम कृतान्तकी समान अभी तेरे किये इस नीच कर्मका फल देते हैं ॥ २२ ॥ इस प्रकार रावणको धिक्कार देकर वह बाण जो कि, धनुषपर चढाहुआ था; श्रीरामचन्द्रजीने छोड़ा, इस बाणने निशाचरराज रावणके ऊपर गिरकर उसके हृदयको फाड डाला तब हे राजन्!

रामस्तमाह पुरुषादपुरीष यन्नः कांताऽसमक्षमसतापहृता श्ववत्ते॥ त्यक्तत्रपस्य फलमद्य जुगुप्सितस्य यच्छामि काल इव कर्तुरलंघ्यवीर्यः ॥ २२ ॥ एवं क्षिपन्धनुषि संधितमुत्ससर्ज बाणं सवज्रमिव तद्धृदयं बिभेद ॥ सोऽसृग्वमन्दशमुखैर्न्यपतद्विमानाद्धाहेति जल्पति जने सुकृतीव रिक्तः ॥ २३ ॥ ततो निष्क्रम्य लंकाया यातुधान्यः सहस्रशः॥ मंदोदर्या समं तस्मिन्प्ररुदत्य उपाद्रवन् ॥ २४ ॥ स्वान्स्वान्बंधून्परिष्वज्य लक्ष्मणेषुभिरर्दितान् ॥ रुरुदुस्सुस्वरं दीना घ्नंत्य आत्मानमात्मना ॥ २५ ॥ हा हता स्म वयं नाथ लोकरावण रावण॥ कं यायाच्छरणं लंका त्वद्विहीना परार्दिता॥२६॥ नैवं वेद महाभाग भवान्कामवशं गतः॥ तेजोऽनुभावं सीताया येन नीतो दशामिमाम्॥२७॥

इसप्रकार रावण पुष्पकविमानसे नीचे गिर पडा कि; जैसे पुण्य क्षीणहोकर पुण्यवान् स्वर्गसे नीचे गिरता है रावणको गिरता हुआ देखकर सब लोक हाहाकार करने लगे ॥ २३ ॥ तिसके पीछे सहस्रों राक्षसियें लंकाके बाहर आय मन्दोदरीनामक रावणकी स्त्री सहित रोती हुई रणभूमिमें घूमने लगीं ॥२४॥ इन राक्षसियोंके बन्धु बान्धव वीर्यवान् लक्ष्मणजीके बाणोंसे मारे गये थे. यह राक्षसियें उनको अपने हृदयसे लगाय लगाय शिर पीट पीट और छाती कूट कूट आर्त वाणीसे रोने लगी ॥ २५ राक्षसियें कहने लगीं कि, हा नाथ! हम मर मिटीं। हे रावण! तुम लोकोंके रुवाने वाले थे, हमारी लंकापुरी तुमसे विहीन हो शत्रुसे पीड़ित होरही है, सो इस समय हम किसकी शरण जाँय ?॥ २६ हे महाभाग! तुम कामके

वश हो एक वारही बुद्धिहीन होगये थे, जनकनन्दिनीके प्रभाव और तेजको नहीं जाना । इससेही तुम्हारी यह दशा हुई ॥ २७ ॥ हे कुलनन्दन ! तुम्हारे मारेजानेसे हम और यह लंकापुरी दोनों पतिहीन हुई । तुमने अपनेही दोपसे अपनी देहको शृगालोंका भक्ष्य किया और आत्माको नरकभोगी बनाया ॥ २८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभागवत परीक्षित् ! इसके उपरान्त राक्षसेन्द्र विभीषणने महात्मा रामचन्द्रजीकी आज्ञा पाय अपने ज्येष्ठभ्राता रावणके मृतककर्म किये ॥ २९ ॥ तिसके पीछे श्रीरामचन्द्रजी अशोक वनमें गये; वहीं शीशमके वृक्षके नीचे वैठी हुई अतिक्षीण विरहके दुःखसे दुःखी जानकीजीको महातेजस्वी श्रीरामचन्द्रजीने देखा ॥ ३० ॥ प्रियतमा जानकीजीको अत्यन्त दीन हीन देखकर श्रीरामचन्द्रजीके कोमलहृदयमें दया आगई परन्तु पतिके दर्शनसे आनन्द पाय जनकनन्दिनी जानकीजीका वदनारविन्दभी विकसित

**क्वैषा विधवा लंका वयं च कुलनन्दन ॥ देहः कृतोऽन्नं गृध्राणामात्मा नरकहेतवे ॥ २८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स्वानां विभीषणश्चक्रे कोसलेंद्रानुमोदितः ॥ पितृमेधविधानेन यदुक्तं सांपरायिकम् ॥ २९ ॥ ततो ददर्श भगवानशोकव निकाश्रमे ॥ क्षामां स्वविरहव्याधिं शिंशपामूलमास्थिताम् ॥ ३० ॥ रामः प्रियतमां भार्यां दीनां वीक्ष्यान्वकंपत ॥ आत्मसंदर्शनाह्लादविकसन्मुखपंकजाम् ॥ ३१ ॥ आरोप्यारुरुहे यानं भ्रातृभ्यां हनुमद्युतः ॥ विभीषणाय भगवा न्दत्त्वा रक्षोगणेशताम् ॥ ३२ ॥ लंकामायुश्च कल्पांतं ययौ चीर्णव्रतः पुरीम् ॥ अवकीर्यमाणः कुसुमैर्लोकपालार्पितैः पथि ॥ ३३ ॥ उपगीयमानचरितः शतधृत्यादिभिर्मुदा ॥ गोमूत्रयावकं श्रुत्वा भ्रातरं वल्कलाम्बरम् ॥ ३४ ॥**

होने लगा, फिर महात्मा लक्ष्मण और सुग्रीवके साथ श्रीरामचन्द्रजी जानकीजीको विमानपर वैठाय फिर हनुमानजीके साथ आपभी उसपर बैठे इसके उपरान्त विभीषणको राक्षसोंका राज्य दे लंकाका स्वमी बनाया ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ और एक कल्पभरकी आयु देदी, फिर चौदह वर्षका वनवास समाप्त करके विभीषणके साथ अयोध्यापुरीको चले, मार्गमें जातेहुए श्रीरामचन्द्रजीके ऊपर लोकपाल गणोंके हाथोंसे छूटी हुई फूलोंकी मालाओंकी वर्षा होने लगी और शतधृत आदि गंधर्वगण परमानन्दसे श्रीरामचन्द्रजीके चरित्र गाने लगे । श्रीरामचन्द्रजीने मार्गमें जातेहुए सुना कि, भ्राता भरत अयोध्यासे बाहर भदरसामें आय अपना डेरा किये हुये हैं, वह कुशोंपर सोते और वल्कल पहरते हैं, प्राण धारण

करनेके लिये गोमूत्रमें पका केवल यवान्न खातेहैं, यह सुन रामचन्द्रजीका हृदय भर आया, रुवें खड़ेहोगये और विलाप कलाप करते हुए विभीषणसे
बोले ॥३३॥३४॥ महात्मा रामचन्द्रजी इसप्रकार विभीषणसे कहते विलाप करते चले जाते थे, हे महाराज परीक्षित् ! जबसे श्रीरामचन्द्रजी वनको
गये,तबसे भरतजी अयोध्यामें न जाय नन्दिग्राम(भदरसाही)में रहतेथे,अब भरतजीने सुना कि श्रीरघुनाथजी रणमें शत्रुको जीत,सीता और लक्ष्मण
सहित कुशलपूर्वक आगये तब भरतजी मंत्री, पुरोहित और पुरवासियोंके साथ उनको लिवालानेके लिये श्रीरामचन्द्रजीके निकट चले ॥ ३५ ॥
उस समय अनेक बाजे बजने लगे, गीत सुनाई आये और वेदपाठी ब्राह्मणोंके वेद पढनेका शब्द अतिजोरसे होने लगा और सुवर्णमय अनेक पता

महाकारुणिकोऽतप्यज्जटिलं स्थंडिलेशयम् ॥ भरतः प्राप्तमाकर्ण्य पौरामात्यपुरोहितैः ॥ पादुके शिरसि न्यस्य रामं प्रत्युद्यतोऽग्रजम् ॥३५॥ नंदिग्रामात्स्वशिबिराद्गीतवादित्रनिस्स्वनैः ॥ ब्रह्मघोषेण च मुहुः पठद्भिर्ब्रह्मवादिभिः ॥ ३६ ॥ स्वर्णकक्षपताकाभिर्हैमैश्चित्रध्वजै रथैः ॥ सदश्वै रुक्मसन्नाहैर्भटैः पुरटवर्मभिः ॥ ३७ ॥ श्रेणीभिर्वारमुख्याभिर्भृत्यैश्चैव पदानुगैः ॥ पारमेष्ठ्यान्युपादाय पण्यान्युच्चावचानि च ॥ ३८ ॥ पादयोर्न्यपतत्प्रेम्णा प्रक्लिन्नहृदयेक्षणः ॥ पादुके न्यस्य पुरतः प्रांजलिर्बाष्पलोचनः ॥ ३९ ॥ तमाश्लिष्य चिरं दोर्भ्यां स्नापयन्नेत्रजैर्जलैः ॥ रामो लक्ष्मणसीताभ्यां विप्रेभ्यो येऽर्हसत्तमाः ॥ ४० ॥

काये और चित्रमय ध्वजाओंसे शोभायमान असंख्य सुवर्णमय रथ, बख्तर पहिरे हुये बहुतसी सेना और पदाति सेवकभी बहुत सारे संग गये॥३६॥
श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार जब राजाके योग्य चँवर, छत्र और सब सामग्री लेकर जब भरतजी अपने बड़े भ्राता श्रीरामचन्द्रजीके
चरणोंपर गिरपड़े, तब उनके नेत्रोंसे अश्रुधारा बहने लगी कि, जिससे उनके नेत्र व हृदय भीग गये । तब हाथ जोड़ दोनों करसे खडाऊँ आगे
रखदीं और फिर नेत्रजलसे स्नान कराते कराते बहुत देरतक भुजाओंसे पकड़ श्रीरामचन्द्रजीको अपने हृदयसे लगाये रहे । तिसके पीछे
श्रीरामचन्द्रसे सीता और लक्ष्मणजीके साथ मिलकर ब्राह्मण और कुलवृद्धपुरुषोंको नमस्कार किया तिसके उपरान्त सब प्रजाने श्रीरामचन्द्रजीको

नमस्कार किया ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ३९॥४० ॥ और उत्तर कोशलके सब रहनेवाले बहुत कालके पीछे अपने स्वामी श्रीरामचन्द्रजीको आया हुआ देखकर आनन्दके समुद्रमें स्नान करने लगे और अपने अपने दुपट्टे कँपातेहुये हर्षित हो फूलोंकी मालायें वर्षाय कर नाचे ॥ हे महाराज परीक्षित्! जब महाराजाधिराज श्रीरामचन्द्रजी अयोध्यापुरीमें आये उसकालमें भरतजीने उनकी खडाऊँ धारण करलीथीं. विभीषण, सुग्रीवने चामर और व्यजन लिया था पवनकुमार हनुमानजी श्वेत छत्र धारण कियेहुए थे शत्रुहनजीने धनुष और तरकश लिया, और जगज्जननी जानकीजीने तीर्थोंके जलसे भराहुआ कमण्डलु ग्रहण कियाथा और युवराज अंगदजी खड्ग और ऋक्षराज जाम्बवान् सुवर्णमय बख्तर ले आये पुष्पकविमानमें जब

तेभ्यः स्वयं नमश्चक्रे प्रजाभिश्च नमस्कृतः ॥ धुन्वंतमुत्तरासंगान्पतिं वीक्ष्य चिरागतम् ॥ ४१ ॥ उत्तराः कोशला माल्यैः किरंतो नन्नृतुर्मुदा ॥ पादुके भरतोऽगृह्णाचामरव्यजनोत्तमे ॥ ४२ ॥ विभीषणः ससुग्रीवः श्वेतच्छत्रं मरुत्सुतः ॥ धनुर्निषंगाञ्छत्रुघ्नः सीता तीर्थकमंडलुम् ॥ ४३ ॥ अबिभ्रदंगदः खड्गं हैमं चर्मर्क्षराण् नृप ॥ पुष्पकस्थोऽन्वितः स्त्रीभिः स्तूयमानश्च बंदिभिः ॥ ४४ ॥ विरेजे भगवान्राजन्ग्रहैश्चन्द्र इवोदितः ॥ भ्रातृभिर्नंदितः सोऽपि सोत्सवां प्राविशत्पुरीम् ॥ ४५ ॥ प्रविश्य राजभवनं गुरुपत्नीः स्वमातरम् ॥ गुरून्वयस्यावरजान्पूजितः प्रत्यपूजयत् ॥ ४६ ॥

वीर्यवान् श्रीरामचन्द्रजी विराजमान हुए, तब नारियोंने उनकी प्रशंसा की, बन्दीजनोंने यश बखाना ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ उस समय महाराज श्रीरामचन्द्रजी इस प्रकार शोभायमान होरहेथे कि, जैसे तारागणोंके साथ निशानाथ चन्द्रमाकी शोभा होती है । अपने भ्राताओंसे सन्मानित होकर श्रीरामचन्द्रजीने उत्सवयुक्त पुरीमें प्रवेश किया ॥ ४५ ॥ तिसके उपरान्त राजभवनके भीतर जाय कैकेयी आदि गुरुपत्नी, अपनी माता और गुरुजनोंकी पूजा श्रीरामचन्द्रजीने की फिर अपने सखा और छोटे जनोंसे पूजित हो सबका यथोचित सन्मान किया ॥ ४६ ॥

इसके पीछे सीता और लक्ष्मणजी भी जायकर यथानियम इन सब गुरुजनोंसे मिले प्राणोंको पायकर जिस प्रकार देह उठ खड़ी होती हैं उसी प्रकार अपने अपने पुत्रोंको पाय सब मातायें सहसा उठ खडी हुईं। और उनको गोदीमें बिठाय नेत्रजलसे उनका अभिषेक कर अपना शोक सन्ताप दूर करने लगीं ॥४७॥ इसके उपरान्त ब्रह्मर्षि वसिष्ठजीने श्रीरामचन्द्रजीकी जटा छुडवाय कुलवृद्ध पुरुषोंके साथ मिलकर समुद्रके व और सब तीर्थोंके जलसे उनका अभिषेक किया ॥ ४८ ॥ हे महराज परीक्षित् ! श्रीरामचन्द्रजीने इसप्रकार शिरसे स्नानकर प्रथम शोभायमान वस्त्र धारण किये। फिर हार और अलंकारोंसे सजकर वसन भूषण पहरे, भाइयों और सीताजीके साथ दीप्तिमान् हो विराजमान होने लगे॥४९॥

वैदेही लक्ष्मणश्चैव यथावत्समुपेयतुः ॥ पुत्रान्स्वमातरस्तांस्तु प्राणांस्तन्व इवोत्थिताः ॥ आरोप्यांकेऽभिषिंचंत्यो बाष्पौघैर्विजहुः शुचः ॥ ४७॥ जटा निर्मुच्य विधिवत्कुलवृद्धैः समं गुरुः ॥ अभ्यषिंचद्यथैवेन्द्रं चतुस्सिंधुजलादिभिः ॥ ४८ ॥ एवं कृतशिरस्स्नानः सुवासाः स्रग्व्यलंकृतः ॥ स्वलंकृतैः सुवासोभिर्भ्रातृभिर्भार्यया बभौ ॥ ४९ ॥ अग्रहीदासनं भ्राता प्रणिपत्य प्रसादितः ॥ प्रजाः स्वधर्मनिरता वर्णाश्रमगुणान्विताः ॥ ५० ॥ जुगोप पितृवद्रामो मेनिरे पितरं च तम् ॥ त्रेतायां वर्त्तमानायां कालः कृतसमोऽभवत् ॥ ५१ ॥ रामे राजनि धर्मज्ञे सर्वभूतसुखावहे ॥ वनानि नद्यो गिरयो वर्षाणि द्वीपसिंधवः ॥ ५२ ॥ सर्वे कामदुघा आसन्प्रजानां भरतर्षभ ॥ नाधिव्याधिजराग्लानिदुःखशोकभयक्लमाः ॥ ५३ ॥

तिसके पीछे महात्मा भरतजीने प्रमाण कर जब श्रीरामचन्द्रजीको प्रसन्न किया, तब उन्होने राज्यसिंहासन ग्रहण किया स्वधर्मनिरत और वर्णाश्रम गुणोंसेयुक्त प्रजापुंजको पिताकी समान पालन करने लगे । हे राजा परीक्षित् ! सब प्राणियोंको सुखके देनेवाले धर्मज्ञ श्रीरामचन्द्रजी जब राजा हुए उस समय यद्यपि त्रेतायुग वर्तमान था; तो भी वह काल सत्ययुगकी समान जान पड़नेलगा। समुद्र, नद, नदी, पर्वत, वन, द्वीप, खण्ड सबही प्रजाका मनोरथ पूर्ण करनेवाले हुए। कमलनयन श्रीरामचन्द्रजीके राजत्वमें राज्यके बीच आधि, व्याधि, जरा, शोक, दुःख, भय, ग्लानि,

अथवा थकावट कुछभी न रही ॥ ५० ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ जबतक इच्छा न होती, तबतक मृत्यु किसीको नहीं दबासकती थी श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! श्रीरामचन्द्रजी पवित्र और एकपत्नीव्रतधारी होकर सब लोगोंको राजर्षियोंका अनुष्ठान किये हुए गृहमें धैर्य उपदेश करके उसका स्वयंभी पालन करनेलगे ❀ और भावकी जाननेवाली देवी सीताजी अपने स्वामीका आश्रय ले प्रेम, सेवा, शीलता, भय और लाजसे उनके चित्तको हरे लेतीथीं ॥५४ ॥ ५५ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां रामचरिते दशमोऽध्यायः ॥१०॥ दोहा–ग्यारहमें

मृत्युश्चानिच्छतां नासीद्रामे राजन्यधोक्षजे ॥ एकपत्नीव्रतधरो राजर्षिचरितः शुचिः ॥ ५४ ॥ स्वधर्मं गृहमेधीयं शिक्षयन्स्वयमाचरन् ॥ प्रेम्णानुवृत्त्या शीलेन प्रश्रयावनता सती ॥ धिया ह्रिया च भावज्ञा भर्तुः सीताऽहरन्मनः ॥ ५५ ॥ इति श्रीभाग० म० नवमस्कंधे इक्ष्वा० सगरोपाख्याने श्रीरामचरितं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ भगवानात्मनात्मानं राम उत्तमकल्पकैः ॥ सर्वदेवमयं देवमीज आचार्यवान्मखैः ॥ १ ॥ होत्रेऽददाद् दिशं प्राचीं ब्रह्मणे दक्षिणां प्रभुः ॥ अध्वर्यवे प्रतीचीं च उदीचीं सामगाय सः ॥ २ ॥ आचार्याय ददौ शेषां यावती भूस्तदंतरा ॥ मन्यमान इदं कृत्स्नं ब्राह्मणोर्हति निस्स्पृहः ॥ ३ ॥

श्रीरामने, अवधपुरीमें आन ॥ यज्ञ किये भाइन सहित, सो सब कहौ बखान ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज ! तिसके, पीछे भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अपने आचार्य लोगोंके साथ उत्तमोत्तम यज्ञ करके सर्व देवमय परमदेव जो आपहैं, सो अपनीही पूजा करनेलगे ॥ १ ॥ यज्ञके अन्तमें पश्चिमदिशा, होताको और ब्रह्माजीको दक्षिणदिशा, अध्वर्युको पूर्वदिशा, और सामगान करने वालोंको उत्तरदिशा, श्रीरामचन्द्रजीने देदी इन दिशाओंके बीचकी जितनी भूमि थी, "इसको ब्राह्मणही पानेके योग्य हैं" यह विचार निःस्पृह श्रीरामचन्द्रजीने अवशेष पृथ्वी आचार्यको देदी॥२॥३॥

❀ शंका–रामचन्द्रके राज्यमें जो प्राणी मरनेकी इच्छा आप करता था उसीका मरण होता था और जो अपना मरना नहीं चाहता था, उसका मरण कभी नहीं होता था क्योंकि मृत्युतो सब लोकमें है किसी लोकमें जल्दी, किसी लोकमें देरसे परन्तु ऐसा लोक कोईभी नहीं है कि जिसलोकमें मृत्यु न होवे ? ॥

उत्तर–"अनिच्छता" इस शब्दका अर्थ मरणकी इच्छा करना नहीं होगा इसका यह अर्थ है कि, जो प्राणी रामचन्द्रके चरणारबिन्दके त्यागनेकी इच्छा नहीं करते वे दिन रात उन्हींके चरणोंमें उन्मत्त रहते थे उन प्राणियोंकी मृत्यु नहीं होती थी ॥

इत्ययं तदलंकारवासोभ्यामवशेषितः ॥ तथा राज्ञ्यपि वैदेही सौमंगल्यावशेषिता ॥ ४ ॥
ते तु ब्रह्मण्यदेवस्य वात्सल्यं वीक्ष्य संस्तुतम् ॥ प्रीताः क्लिन्नधियस्तस्मै प्रत्यर्प्येदं बभाषिरे ॥ ५ ॥
अप्रत्तं नस्त्वया किन्नु भगवन्भुवनेश्वर ॥ यन्नोंतर्हृदयं विश्य तमो हंसि स्वरोचिषा ॥ ६ ॥
नमो ब्रह्मण्यदेवाय रामायाकुंठमेधसे ॥ उत्तमश्लोकधुर्याय न्यस्तदंडार्पितांघ्रये ॥ ७ ॥
कदाचिल्लोकजिज्ञासुर्गूढो रात्र्यामलक्षितः ॥ चरन्वाचोऽश्रृणोद्रामो भार्यामुद्दिश्य कस्यचित् ॥ ८ ॥

इस प्रकारसे दानशिरोमणि श्रीरामचन्द्रजीने जब सब दान करदिया तब केवल उनके पास वसन भूषण बचरहे और राजराजेश्वरी श्रीमती जानकी जीके पास भी केवल वसन भूषणही रहे अर्थात् इसके अतिरिक्त श्रीरामचन्द्रजीने सब कुछ दान कर दिया * ॥४॥ परन्तु ब्राह्मण देवता श्रीरामचन्द्र जीकी ऐसी वत्सलता देख अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनकी स्तुति करके सब वस्तु श्रीरामचन्द्रजीको लौटायदी और बोले ॥ ५ ॥ हे भगवन् ! हे भुवनेश्वर ! आपने हमको क्या नहीं दिया है ? अर्थात् आपने हमको सब कुछ दिया क्योंकि आपने हम लोगोंके हृदयमें प्रवेश करके अपनी प्रभा विस्तार कर हमारे अन्धकारको दूर किया है ॥ ६ ॥ हे प्रभो ! आप ब्राह्मणदेव अकुण्ठ बुद्धिमान् हैं, सो हम आपको नमस्कार करते हैं । हे भगवन् ! आप उत्तम श्लोकोंमें आगे गिने जाने योग्य हैं, मुनिलोगभी अपने अपने चित्तमें आपके दोनों चरणकमलकी सदा चिन्ता करते हैं॥७॥ बहुत दिन गये पीछे किसी समय श्रीरामचन्द्रजी गूढ़ वेष धारण कर यह जाननेके लिये कि, हमारे राज्यमें लोग हमारी निन्दा करते हैं वा स्तुति; रात्रि

---

* शंका—जो कुछ वस्तु रामचन्द्रजीने ब्राह्मणोंको दान करके दी थी, वह वस्तु ब्राह्मणोंने दान लेकर कुछ घडी अथवा कुछ दिन पीछे वही दानवाली वस्तु ब्राह्मणोंने फिर पीछे प्रीतिसहित रामचन्द्रको देदी तब रामचन्द्रने अपनी दान की हुई वस्तु ब्राह्मणोंसे क्यों ली ? क्या कारण यह बडे सन्देहकी बात है ।

उत्तर—ब्राह्मणलोग प्रसन्न होकर अपना प्रसाद तुलसीदल पत्र आदि लेकर तथा तीन लोकका सुखपर्यंत जब क्षत्रियोंको देते हैं तब उसीसमय क्षत्रियलोग ब्राह्मणोंका दिया हुआ प्रसाद प्रीतिपूर्वक ले लेते हैं जब कोई राजा नहीं ले तो शीघ्रही ब्राह्मणलोग उस राजाको शाप दे देते हैं, ऐसा रामचन्द्रने मनमें विचारकर अपनी दी हुई वस्तु प्रसाद समझकर ग्रहण की थी, कुछ लोभ समझकर नहीं ली थी ॥

कालमें गुप्तभावसे घूमने लगे, एकदिन अकेले घूमरहेथे कि, एक पुरुषने अपनी स्त्रीसे कुछ कटुवचन कहे कि, जिनको वीर्यवान् श्रीरामचन्द्रजीने सुना ॥८॥ वह पुरुष अपनी स्त्रीसे कहरहा था कि, तू पराये घर जाया करती है, तू अतिदुष्टा असती है, मैं अब तुझे खाने पहरनेको नहीं दूंगा, रामचन्द्रजीकाही स्त्रियोंपर अनुराग है कि, पराये घरमें बहुत दिनोंतक रही सीताको फिर अपने घर रख,पालन कररहे हैं। मैं रामचन्द्र नहीं हूं; चली जा तेरा मुख नहीं देखनेका॥ ॥९॥ अज्ञान, अबाध्य, बहुमुख पुरुषके मुँहसे यह वचन सुनतेही श्रीरामचन्द्रजीको अत्यन्त भय हुआ और उन्होंने स्थानपर आय अपनी प्रियतमा जनकनन्दिनी जानकीजीको त्यागदिया। भीत पतिसे त्यागी हुई जानकीजी गर्भावस्थामें महर्षि वाल्मीकि

नाहं बिभर्मि त्वां दुष्टामसतीं परवेश्मगाम् ॥ स्त्रीलोभी बिभृयात्सीतां रामो नाहं भजे पुनः ॥ ९ ॥ इति लोकाद्बहुमुखाद्दुराराध्यादसंविदः ॥ पत्या भीतेन सा त्यक्ता प्राप्ता प्राचेतसाश्रमम् ॥ १० ॥ अंतर्वत्न्यागते काले यमौ सा सुषुवे सुतौ ॥ कुशो लव इति ख्यातौ तयोश्चक्रे क्रिया मुनिः ॥ ११ ॥ अंगदश्चित्रकेतुश्च लक्ष्मणस्यात्मजौ स्मृतौ ॥ तक्षः पुष्कल इत्यास्तां भरतस्य महीपते ॥ १२ ॥ सुबाहुश्श्रुतसेनश्च शत्रुघ्नस्य बभूवतुः ॥ गंधर्वान्कोटिशो जघ्ने भरतो विजये दिशाम् ॥ १३ ॥ तदीयं धनमानीय सर्वं राज्ञे न्यवेदयत् ॥ शत्रुघ्नश्च मधोः पुत्रं लवणं नाम राक्षसम् ॥ १४ ॥ हत्वा मधुवने चक्रे मथुरां नाम वै पुरीम् ॥ मुनौ निक्षिप्य तनयौ सीता भर्त्रा विवासिता ॥ १५ ॥

जीके आश्रममें आई ॥ १० ॥ कुछ दिनोंमें जानकीजीके समय पूर्ण होनेपर दो पुत्र उत्पन्न हुये। यह दोनों कुश, लव नामसे विख्यात हुये. महर्षि वाल्मीकिजीने उन दोनों पुत्रोंका जातकर्म और संस्कार किया ॥ ११ ॥ हे परीक्षित ! इधर अयोध्यापुरीमें वीर्यवान् लक्ष्मणजीके दो पुत्र उत्पन्न हुये। उनका नाम अंगद और चित्रकेतु हुआ। महात्मा भरतजीके भी तक्ष और पुष्कल नामक दो पुत्र हुये ॥ १२ ॥ और शत्रुहनजीके पुत्रोंका नाम सुबाहु और श्रुतसेन हुआ। उसी समय भरतजी दिग्विजय करनेके लिये गये और करोड़ों गन्धर्वोंका संहार किया ॥ १३ ॥ और उनका सब धन लाकर राजाको देदिया। शत्रुहनजीने मधुके पुत्र लवणासुरका प्राणसंहार करके मधुवनमें मथुरापुरी बसाई। जनकनंदिनी जानकीजीका

जब रामचन्द्रजीने त्याग करदिया ॥ १४ ॥ १५ ॥ तब कुछ दिन पीछे अपने पुत्र महर्षि वाल्मीकिजीको सौंप अपने पति श्रीरामचन्द्रजीका ध्यान करती हुई पृथ्वीके विवरमें समाय गईं यह बात श्रीरामचन्द्रजीने भी सुनी । यद्यपि इन महाराज स्वयं ईश्वरने अपनी बुद्धिके बलसे शोक निवारण किया ॥१६॥ तोभी प्राणप्यारीके गुणगण बारम्बार याद आनेलगे कि, जिनके याद आनेको यह किसी प्रकार न रोकसके हे राजा परीक्षित ! स्त्री पुरुषोंका अनुराग सब कालमें इसीप्रकार भयका देनेवाला है ॥ १७ ॥ जब कि, यह अनुराग अवतारोंकोभी भयदाई हुआ तब गृहस्थीमें चित्त लगाये ग्राम्य पुरुषोंकी तो क्या बात है ? तिसके उपरान्त श्रीरामचन्द्रजी अखण्डित ब्रह्मचर्य धारण करके तेरह हजार वर्षतक अग्निहोत्र करते रहे ॥ १८ ॥

ध्यायंती रामचरणौ विवरं प्रविवेश ह ॥ तच्छ्रुत्वा भगवान्रामो रुंधन्नपि धिया शुचः ॥ १६ ॥ स्मरंस्तस्या गुणांस्तांस्तान्नाशक्नोद्रोद्धुमीश्वरः ॥ स्त्रीपुंप्रसंग एतादृक् सर्वत्र त्रासमावहः ॥ १७ ॥ अपीश्वराणां किमुत ग्राम्यस्य गृहचेतसः ॥ तत ऊर्ध्वं ब्रह्मचर्यं धारयन्नजुहोत् प्रभुः ॥ त्रयोदशाब्दसाहस्रमग्निहोत्रमखंडितम् ॥ १८ ॥ स्मरतां हृदि विन्यस्य विद्धं दंडककंटकैः ॥ स्वपादपल्लवं राम आत्मज्योतिरगात्ततः ॥ १९ ॥ नेदं यशो रघुपतेः सुरयाच्ञयात्त लीलातनोरधिकसाम्यविमुक्तधाम्नः ॥ रक्षो वधो जलधिबंधनमस्त्रपूगैः किं तस्य शत्रुहनने कपयः सहायाः ॥ २० ॥ यस्यामलं नृपसदस्सु यशोऽधुनापि गायंत्यघघ्नमृषयो दिगिभेन्द्रपट्टम् ॥ तं नाकपालवसुपालकिरीटजुष्टपादांबुजं रघुपतिं शरणं प्रपद्ये ॥ २१ ॥

तिसके पीछे दण्डक वनके कॉटोंसे जिनके चरणकमल बींधगये थे उन्हीं चरणोंके स्मरणकारी भक्तजनोंके हृदयमें स्थापित करके अपने धामको चले गये ॥ १९ ॥ हे राजन् ! भगवान् श्रीरामचन्द्रजीका समुद्रमें पुलबाँधना और अस्त्रसमूहसे राक्षसादिका वधकार्य यद्यपि कवि लोगोंने आश्चर्यमय वर्णन किया है तो भी इन कार्योंसे उनका कुछ यश नहीं हो सक्ता, क्योंकि उनका यश बहुत साम्यसे छुटा हुआ है, सो वैरीको मारनेके समय बन्दर बिचारे क्या उनकी सहायता करसक्ते हैं, इसलिये जिस प्रकार सुग्रीवादिके निकट इन श्रीरामचन्द्रजीका आश्रय लेना केवल लीला मात्र है । वैसही राक्षसोंका वधादि कार्यभी लीलाही है हे महाराज । आप ऐसा न समझ लेना कि, हमारे यह वचन अयुक्त हैं । देवतालोगोंकी

प्रार्थनासे लीला करनेके लियेही भगवान्‌ने यह अवतार धारण किया था। अहो ! जिनका निर्मल यश दिग् दिगन्तरमें व्याप्त होकर दिक्पाल हस्तियोंका आच्छादनपटस्वरूप हुआ है, इसलिये अबतक जिसको युधिष्ठिरादि नृपतियोंकी सभामें ऋषिलोग निरन्तर गान करतेहैं और जिनके चरणकमल देवता और नृपति लोगोंसे सेवित हैं। हम उन्हीं श्रीरामचन्द्रजीकी शरणमें जातेहैं ॥ २० ॥२१॥ अयोध्या निवासियोंने जिन पुण्यात्मा श्रीरामचन्द्रजीको स्पर्श किया, वा दर्शन किया, अथवा जिन्होंने उनको बैठाला था, किंवा जो लोग उनके अनुमत हुये थे, वह सब पुण्यात्मा लोग उस स्थानमें गये जहाँ कि, योगीलोग जाया करते हैं ॥ २२ ॥ हे परीक्षित ! जो पुरुष श्रवणोंके द्वारा श्रीरामचन्द्रजीके इस आख्यानको धारण करेंगे; वह उपशमनिष्ठ हो निःसंदेह कर्मबंधनसे छूट जायँगे ॥ २३ ॥ तिसके उपरान्त राजा परीक्षित श्रीशुकदेवजीसे कहने लगे

**स यैः स्पृष्टोऽभिदृष्टो वा संविष्टोऽनुगतोपि वा ॥ कोसलास्ते ययुः स्थानं यत्र गच्छंति योगिनः ॥ २२ ॥ पुरुषो रामचरितं श्रवणैरुपधारयन् ॥ आनृशंस्यपरो राजन्कर्मबंधैर्विमुच्यते ॥ २३ ॥ राजोवाच ॥ कथं स भगवान्रामो भ्रातॄन्वा स्वयमात्मनः ॥ तस्मिन्वा तेऽन्ववर्तन्त प्रजाः पौराश्च ईश्वरे ॥ २४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथादिशद्दिग्विजये भ्रातॄंस्त्रिभुवनेश्वरः ॥ आत्मानं दर्शयन्स्वानां पुरीमैक्षत सानुगः ॥ २५ ॥ आसिक्तमार्गां गंधोदैः करिणां मदशीकरैः ॥ स्वामिनं प्राप्तमालोक्य मत्तां वा सुतरामिव ॥ २६ ॥**

कि, हे ब्रह्मन् ! भगवान् श्रीरामचन्द्रजी स्वयं किस प्रकार वर्तमान थे ? उन्होंने अपने भ्राताओंसे जो कि, उनके अंशरूपही थे कैसा व्यवहार किया था और साक्षात् परमेश्वरस्वरूप जो श्रीरामचन्द्रजी थे, उनसे उनके भ्राता और प्रजाके लोग कैसा व्यवहार करते थे ॥२४ ॥ सूतजी बोले कि, हे शौनक ! इस प्रकार राजा परीक्षितका प्रश्न सुनकर व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजापरीक्षित ! त्रिभुवनके ईश्वर श्रीरामचन्द्रजीने अयोध्यामें आय राजसिंहासनपर बैठनेके पीछे अपने भ्राताओंको दिग्विजय करनेके लिये आज्ञादी, फिर अपनी जातिवाले लोगोंके साथ बन्धुत्व, प्रकाशितकर अपने मित्रोंके साथ निरन्तर पुरीकी देखभाल करनेलगे ॥ २५ ॥ जबसे श्रीरामचन्द्रजीका अभिषेक हुआ, तबसे अयोध्यापुरीके सब मार्गोंपर बराबर सुगन्धिका जल और हाथियोंके मदका जल छिड़का जाता था, यह अयोध्यापुरी अपने स्वामीको

प्राप्त होकर सब प्रकारसे समृद्धिसंपन्न हुई थी ॥ २६ ॥ वहाँके महल, पुरके द्वार, पत्थरसे बने हुये थे और द्वार द्वारपर जलसे भरे हुए सुवर्णके कलश सदा रक्खे रहते थे, सर्व स्थानोंमें सदाही पताका फहराती थीं, गुच्छोंके साथ सुपारियें, केला और शोभायमान वसन, पाट और कौतुक बनानेके योग्य वस्त्र, माला इत्यादिसे स्थान स्थानमें मंगलके तोरण बनाये गये थे ॥ २७ ॥ २८ ॥ और जहाँ जहाँपर श्रीरामचन्द्रजी गमन करते थे उसी उसी स्थानमें पुरवासी लोग भेंट साथ लेकर आते थे और यह कहकर आशीर्वाद देते थे कि, हे देव ! आपने प्रथम वराहरूप धारण करके इस पृथ्वीका उद्धार किया था, अब इसका आप प्रतिपालन कीजिये ॥ २९ ॥ राज्यकी प्रजा बहुत समयके पीछे अपने राजाके आनेका समाचार पाकर उनके दर्शन करनेकी वासनासे स्त्री पुरुष सबही अपने अपने घर छोड़कर महलोंकी छत्तपर चढे हुए थे और अपरितृप्तलोचनसे

प्रासादगोपुरसभाचैत्यदेवगृहादिषु ॥ विन्यस्तहेमकलशैः पताकाभिश्च मंडिताम् ॥२७॥ पूगैः सवृंदैः रंभाभिः पट्टिकाभिः सुवाससाम् ॥ आदर्शैरंशुकैः स्रग्भिः कृतकौतुकतोरणाम् ॥ २८ ॥ तमुपेयुस्तत्रतत्र पौरा अर्हणपाणयः ॥ आशिषो युयुजुर्देव पाहीमां प्राक् त्वयोद्धृताम् ॥२९॥ ततः प्रजा वीक्ष्य पतिं चिरागतं दिदृक्षयोत्सृष्टगृहाः स्त्रियो नराः ॥ आरुह्य हर्म्याण्यरविंदलोचनमतृप्तनेत्राः कुसुमैरवाकिरन् ॥ ३० ॥ अथ प्रविष्टः स्वगृहं जुष्टं स्वैः पूर्वजादिभिः ॥ अनंताखिलकोशाढ्यमनर्घ्योरुपरिच्छदम् ॥ ३१ ॥ विद्रुमौदुंबरद्वारैर्वैडूर्यस्तंभपंक्तिभिः ॥ स्थलैर्मारकतैः स्वच्छैर्भ्राजत्स्फटिकभित्तिभिः ॥ ३२ ॥ चित्रस्रग्भिः पट्टिकाभिर्वासोमणिगणांशुकैः ॥ मुक्ताफलैश्चिदुल्लासैः कांतकामोपपत्तिभिः ॥ ३३ ॥

राजीवलोचन श्रीरामचन्द्रजीको अवलोकन करके उनके ऊपर फूल वर्षाय रहे थे ॥ ३० ॥ जिस समय श्रीरामचन्द्रजीने अपने गृहमें प्रवेश किया उस समय श्रीरामचन्द्रजीका धनागार अत्यन्त अखिल रत्नादिसे परिपूर्ण और अनेकानेक महामोलकी सामग्रियोंसे सुशोभित था. यद्यपि इस धनागारको पहले श्रीरामचन्द्रजीके सम्बन्धीलोग भोग करचुके थे ॥ ३१ ॥ परन्तु तोभी यह पूर्ण था वहाँके द्वारोंकी देहलियें मूंगोंकी बनी हुई थीं थम्भ वैदूर्य्यमणिके बने हुए थे, गृहोंके आंगन मरकतमय होनेके कारण अतिस्वच्छ थे और स्फटिकमणिकी बनी हुई भीतें अत्यन्त दीप्तिमान् होरही थीं ॥ ३२ ॥ विचित्र पुष्पोंके हारोंसे श्रेष्ठ पट्टिकाओंसे और वस्त्र व रत्नोंकी किरणोंसे यह भवन दीप्तिमान्

होरहा था और चैतन्यतुल्य उज्ज्वल मुक्ताफलोंसे व कमनीय भोग साधनद्रव्य समूहोंसे यह भवन सबप्रकार सुसज्जित था. सुगन्धित धूपसे सुगन्धित पुष्पमण्डलसे मण्डित और सब अलंकारोंके अलंकारस्वरूप देवताओंकी समान स्त्री पुरुषोंसे यह भवन सेवित हो रहा था ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी यद्यपि अत्माराम मुनिलोगोंके अग्रगण्य थे, तोभी उस भवनमें अपनी प्राणप्यारी श्रीजानकीजीके साथ विहार करते थे. इन रामचन्द्रजीने बहुत वर्षोंतक यथाकालमें सब अभिलपित भोगोंका भोग किया था सब मनुष्य उन श्रीरामचन्द्रजीके चरणकमलोंका ध्यान करते थे उन आत्माराम और धैर्यवान में श्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजीने कालानुसार धर्मको विना पीड़ादिये रमण किया था ॥३५॥३६॥

धूपदीपैः सुरभिभिर्मंडितं पुष्पमण्डितैः ॥ स्त्रीपुंभिः सुरसंकाशैर्जुष्टं भूषणभूषणैः ॥ ३४ ॥ तस्मिन्स भगवान्रामः स्निग्धया प्रिययेष्टया ॥ रेमे स्वारामधीराणामृषभः सीतया किल ॥ ३५ ॥ बुभुजे च यथाकामं कामान्धर्ममपीडयन् ॥ वर्षपूगान्बहून्नृणामभिध्यातांघ्रिपल्लवः ॥ ३६ ॥ इति श्रीभा० म० नव० इक्ष्वा० सगरचरिते श्रीरामोपाख्यानं नाम एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ ॥ कुशस्य चातिथिस्तस्मान्निषधस्तत्सुतो नभः ॥ पुण्डरीकोऽथ तत्पुत्रः क्षेमधन्वाऽभवत् ततः ॥ १ ॥ देवानीकस्ततोऽनीहः पारियात्रोऽथ तत्सुतः ॥ ततो बलः स्थलस्तस्माद्वज्रनाभोऽर्कसंभवः ॥ २ ॥ खगणस्तत्सुतस्तस्माद्विधृतिश्चाभवत्सुतः ॥ ततो हिरण्यनाभोऽभूद्योगाचार्यस्तु जैमिनेः ॥ ३ ॥

इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां श्रीरामचरितवर्णनं नामैकादशोऽध्यायः ॥११॥ दोहा–द्वादशमें कुशवंशकी, कहूँ कथा समझाय। पुनि इक्ष्वाकुसुत वंशकी, सकल कथा कहौं गाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! श्रीरामचन्द्रजीके पुत्र कुशजीके अतिथि नामक जो पुत्र उत्पन्न हुए थे, उनसे निषध उत्पन्न हुए। निषधका पुत्र नभ, तिसका पुत्र पुंडरीक और तिसका सुत क्षेमधन्वा हुआ ॥ १ ॥ क्षेमधन्वाका पुत्र देवानीक, तिसका पुत्र अनीह, अनीहके पारियात्र, पारियात्रका पुत्र बल हुआ, बलका पुत्र स्थल हुआ, स्थलके अर्क हुआ, अर्कके वज्रनाभ उत्पन्न हुआ ॥ २ ॥ वज्रनाभका बेटा खगण और तिसका पुत्र विधृति जन्मा, विधृतिसे हिरण्यनाभकी उत्पत्ति हुई।

यह हिरण्यनाभ महर्षि जैमिनिका शिष्य और योगाचार्य था ॥ ३ ॥ इसकेही निकट याज्ञवल्क्य ऋषिने उस अध्यात्मयोगको सीखा जिस्से महान् सिद्ध होकर हृदयकी गाँठ खुलजाती है ॥४॥ इस हिरण्यनाभका पुत्र पुष्य और इस पुष्यसे ध्रुवसंधिकी उत्पत्ति हुई. तिसका पुत्र सुदर्शन, तिसका सुत अग्निवर्ण और अग्निवर्णका पुत्र शीघ्र उत्पन्न हुआ। इस शीघ्रसे राजा मरु जन्मे ॥ ५ ॥ यह मरु योगमें सिद्धि प्राप्त करके कलापनामक ग्राममें विराजमान हैं ॥ जब यह कलियुगके अंतमें सूर्यवंशका नाश होता हुआ देखेंगे तब यह अपने फिर वंशको उत्पन्न करेंगे * ॥ ६ ॥ इनके पुत्र

शिष्यः कौसल्य अध्यात्मं याज्ञवल्क्योऽध्यगाद्यतः ॥ योगं महोदयमृषिर्हृदयग्रंथिभेदकम् ॥ ४ ॥ पुष्यो हिरण्यनाभस्य ध्रुवसंधिस्ततोऽभवत् ॥ सुदर्शनोऽग्निवर्णश्च शीघ्रस्तस्य मरुः सुतः ॥ ५ ॥ योऽसावास्ते योगसिद्धः कलापग्राममाश्रितः ॥ कलेरंते सूर्यवंशं नष्टं भावयिता पुनः ॥ ६ ॥ तस्मात्प्रसुश्रुतस्तस्य संधिस्तस्याप्यमर्षणः ॥ सहस्वांस्तत्सुतस्तस्माद्विश्वसाह्वोऽन्वजायत ॥ ततः प्रसेनजित् तस्मात्तक्षको भविता पुनः ॥ ७ ॥ ततो बृहद्बलो यस्तु पित्रा ते समरे हतः ॥ एते हीक्ष्वाकुभूपाला अतीताः शृण्वनागतान् ॥८॥ बृहद्बलस्य भविता पुत्रो नाम बृहद्रणः ॥ उरुक्रियस्ततस्तस्य वत्सवृद्धो भविष्यति ॥ ९ ॥

प्रसुश्रुत, तिनके संतानसंधि, तिनका पुत्र अमर्षण, अमर्षणका पुत्र सहस्वान् और सहस्वानके विश्वसाह्व हुआ विश्वसाह्वके प्रसेनजित्। प्रसेनजित्से तक्षक ॥७॥ तक्षकसे बृहद्बल उत्पन्न हुआ कि, जिसका तुम्हारे पिता अभिमन्युने संग्राममें संहार किया था हे परीक्षित् ! ऊपर कहेहुये राजा इक्ष्वाकुवंशमें होगये हैं अब उनका वृत्तान्त सुनो जो कि, आगेको होंगे ॥ ८ ॥ इसके पीछे बृहद्बलके बृहद्रणनामक पुत्र होगा तिसका

* शंका–त्रिलोकीमें जो प्राणी जन्म लेता है उस प्राणीको काल खा लेता है परन्तु राजा मरुको कालने क्यों नहीं खाया ? जो राजा मरु कलियुगके नाश हुए पीछे सूर्यवंशको फिर उत्पन्न करेगा ? उत्तर–राजा मरु बाल्यावस्थासे परमेश्वरका भजन करनेलगा था और भजन करते करते बडा योगी होगया और योगियोंको काल किसी प्रकार नहीं खा सक्ता। क्योंकि काल तो योगियोंका रूप देखकर दूरसेही डरता है इसलिये राजा मरुको कालने नहीं खाया ॥

पुत्र उरुक्रिय होगा उरुक्रियका पुत्र वत्सवृद्ध ॥ ९ ॥ इस वत्सवृद्धसे प्रतिव्योम, तिसके भानु और इस भानुसे सेनापति दिवाकका जन्म होगा. तिसका पुत्र सहदेव, तिसका पुत्र वीरबृहदश्व तिसका पुत्र भानुमान् होगा ॥१०॥ इस भानुमान्का पुत्र प्रतीकाश्व, तिससे सुप्रतीक जन्मग्रहण करेंगे. तिसके मरुदेव, तिसके सुनक्षत्र और सुनक्षत्रसे पुष्करनामक पुत्र उत्पन्न होगा ॥ ११ ॥ तिसके अन्तरिक्ष, तिसका पुत्र सुतपा, तिसके पुत्र अमित्रजित तिसका पुत्र बृहद्राज, बृहद्राजके बर्हि और बर्हिसे कृतञ्जयका जन्म होगा ॥ १२ ॥ कृतञ्जयका पुत्र रणञ्जय और तिससे संजयकी उत्पत्ति होगी। सञ्जयका पुत्र शाक्य, तिसका पुत्र शुद्धोद और तिसका पुत्र लांगल होगा ॥ १३ ॥ लांगलसे प्रसेनजित, तिससे क्षुद्रक और क्षुद्रकसे रणक और

प्रतिव्योमस्ततो भानुर्दिवाको वाहिनीपतिः ॥ सहदेवस्ततो वीरो बृहदश्वोऽथ भानुमान् ॥ १० ॥ प्रतीकाश्वो भानुमतः सुप्रतीकोऽथ तत्सुतः ॥ भविता मरुदेवोऽथ सुनक्षत्रोऽथ पुष्करः ॥ ११ ॥ तस्यांतरिक्षस्तत्पुत्रः सुतपास्तदमित्रजित ॥ बृहद्राजस्तु तस्यापि बर्हिस्तस्मात्कृतंजयः ॥ १२ ॥ रणंजयस्तस्य सुतः संजयो भविता ततः ॥ तस्माच्छाक्योऽथ शुद्धोदो लांगलस्तत्सुतः स्मृतः ॥ १३ ॥ ततः प्रसेनजित्तस्मात्क्षुद्रको भविता ततः ॥ रणको भविता तस्मात्सुरथस्त नयस्ततः ॥ १४ ॥ सुमित्रो नाम निष्ठांत एते बार्हद्वलान्वयाः ॥ इक्ष्वाकूणामयं वंशस्सुमित्रांतो भविष्यति ॥ यतस्तं प्राप्य राजानं संस्थां प्राप्स्यति वै कलौ ॥ १५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे इक्ष्वाकुचरिते कुशान्वय वर्णनं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ निमिरिक्ष्वाकुतनयो वसिष्ठमवृतर्त्विजम् ॥ आरभ्य सत्रं सोऽप्याह शक्रेण प्राग् वृतोऽस्मि भोः ॥ १ ॥

रणकसे सुरथ जन्म लेगा ॥१४॥ हे महाराज परीक्षित । तिसके यहाँ सुमित्र जन्मग्रहण करेगा और यह सब राजा बृहद्बलके वंशमें उत्पन्न होंगे, हे राजन् ! इक्ष्वाकुके वंशमें सुमित्र तक यह सब राजा होंगे । और सबसे पीछे सुमित्रके राजा होनेपर कलियुगमें यह वंश ध्वस्त होजायगा ॥ १५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां कुशान्वयवर्णनं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ दोहा–तेरहमें इक्ष्वाकु सुत, निमिका वंश बखान । तिसमें प्रगटे जनकसे, ज्ञानी परम सुजान ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इक्ष्वाकुके पुत्र निमिने यज्ञ आरम्भ करके वसिष्ठ महर्षिजीको अपना ऋत्विज वरण किया, तब वसिष्ठजी बोले कि, यज्ञ करनेके लिये देवराज इन्द्र हमको वरण कर चुके हैं ॥ १ ॥

इस कारण विना इन्द्रका यज्ञ समाप्त कियेहुये हम तुमसे यज्ञ नहीं करा सके हैं जबतक इन्द्रका यज्ञ समाप्त हो तबतक ठहरे रहो । यह सुनकर महाराज निमि कुछ न बोले चुपचाप रहे । और महर्षि वसिष्ठजी देवराज इन्द्रका यज्ञ करने लगे ॥ २ ॥ वसिष्ठजीके जानेपर महाराज निमिने विचारा कि, इस जीवनका क्या ठिकाना है? यदि इन्द्रका यज्ञ समाप्त होनेके प्रथमही हमारी मृत्यु होजाय, तो फिर यज्ञ न हुआ, इसलिये जबतक

तं निर्वर्त्यागमिष्यामि तावन्मां प्रतिपालय ॥ तूष्णीमासीद्गृहपतिः सोपींद्रस्याकरोन्मखम् ॥ २ ॥
निमिश्चलमिदं विद्वान्सत्रमारभतात्मवान् ॥ ऋत्विग्भिरपरैस्तावन्नागमद्यावता गुरुः ॥ ३ ॥
शिष्यव्यतिक्रमं वीक्ष्य निर्वर्त्य गुरुरागतः ॥ अशपत्पतताद्देहो निमेः पंडितमानिनः ॥ ४ ॥
निमिः प्रतिददौ शापं गुरवेऽधर्मवर्तिने ॥ तवापि पतताद्देहो लोभाद्धर्ममजानतः ॥ ५ ॥

कुलगुरु वसिष्ठजी न आवें तबतक किसी औरही ऋत्विक्से यज्ञ आरम्भ कराऊं । यह विचार निमिराजाने यज्ञारम्भ किया ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त महर्षि वसिष्ठजी इन्द्रका यज्ञ समाप्त कराय राजा निमिके स्थानपर आये, शिष्यका अन्याय देखकर मुनिको क्रोध उत्पन्न हुआ और क्रोधकरके यह शाप दिया कि, पण्डिताभिमानी इस निमिका देह शीघ्र छूट जाय * ॥ ४ ॥ जब कुलगुरु वसिष्ठजीने इस प्रकार अधर्मवर्ती

* शंका–राजा निमि बडा ज्ञानी और ध्यानी था वसिष्ठमुनि आदिक मुनियोंमें पूजन करने योग्य बडा महात्मा पुरुष था, उन दोनोंने फिर मूर्खोंकी समान काम क्यों किया ? राजाने मुनिको शाप दिया, मुनिने राजाको शापदिया, यह क्या कारण ?

उत्तर–जब नारदमुनि स्त्रीके लिये मोहित होगये और विवाह करनेकी इच्छा की, बडे कामियोंकी समान संसारमें भ्रमण करते फिरे, तब राजा निमि और वसिष्ठ यह दोनों उनको देखकर बहुत हँसे, तब दोनों जनोंको नारद मुनिने शापदिया कि, हे वसिष्ठमुनि ! हे राजा निमि ! हम स्त्रीके लिये दुःखी हो रहे हैं, हमारे मनमें विवाह करनेकी इच्छा नहीं है परन्तु भगवान्की मायाने हमको मोहित करलिया है, इसपर भी तुम दोनोंजन हमारी हँसी करते हो, इसलिये तुम दोनोंजने बहुत शीघ्र मायाके फन्दमें फँसकर हमारी समान बडी दुर्गतिको प्राप्त होओगे, इसलिये दोनों जनोंकी बुद्धि भ्रष्ट होगई थी ॥

होकर शाप दिया, तब राजा निमिभी उनको यह शाप देने लगा कि, "तुमने लोभके वश होकर धर्मकी ओरको नहीं देखा इसलिये तुम्हारा देहभी छूटजाय" ॥ ५ ॥ यह कहकर राजा निमिने अपनी देहको छोड़दिया। उसी समय वसिष्ठ ऋत्विक्का भी देह छूटगया, परन्तु कुछ कालके पीछे मित्रावरुणके यज्ञमें उर्वशीके गर्भसे वसिष्ठजीने फिर जन्म लिया, अर्थात् यज्ञ करते करते उर्वशीको देखकर मित्रावरुणजीका जो वीर्य गिरा, उस वीर्यको उन्होंने कलशमें रक्खा था, तिससेही फिर वसिष्ठजी उत्पन्न हुये ॥ ६ ॥ इधर जब यज्ञ करते करते राजा निमिका देह छूटगया, तब मुनि लोगोंने सुगंधित वस्तुमें (उत्तम तेलमें) उनके शरीरको रखदिया; इसके उपरान्त जब यज्ञ समाप्त होगया तो आयेहुये देवता लोगोंसे बोले कि "आप लोग यदि प्रसन्न हो और सामर्थ्य रखते हो तो राजाका यह देह सजीव हो उठे" देवतालोगोंने

इत्युत्ससर्ज स्वं देहं निमिरध्यात्मकोविदः ॥ मित्रावरुणयोर्जज्ञे उर्वश्यां प्रपितामहः ॥ ६ ॥ गंधवस्तुषु तद्देहं निधाय मुनिसत्तमाः ॥ समाप्ते सत्रयागेऽथ देवानूचुः समागतान् ॥ ७ ॥ राज्ञो जीवतु देहोऽयं प्रसन्नाः प्रभवो यदि ॥ तथेत्युक्ते निमिः प्राह मा भून्मे देहबंधनम् ॥ ८ ॥ यस्य योगं न वांछंति वियोगभयकातराः ॥ भजंति चरणांभोजं मुनयो हरिमेधसः ॥ ९ ॥ देहं नावरुरुत्सेहं दुःखशोकभयावहम् ॥ सर्वत्रास्य यतो मृत्युर्मत्स्यानामुदके यथा ॥ १० ॥ देवा ऊचुः ॥ विदेह उष्यतां कामं लोचनेषु शरीरिणाम् ॥ उन्मेषणनिमेषाभ्यां लक्षितोऽध्यात्मसंस्थितः ॥ ११ ॥

कहा ऐसाही हो। तब राजा निमिका शरीर गंध वस्तुमेंसे ही बोला कि, हे प्रिय! हमें कभी देहका बन्धन न होवे ॥ ७ ॥ ८ ॥ हरिसेवक मुनिलोग वियोगके भयसे कातर हो कदापि देह धारण करनेकी वाञ्छा नहीं करते। वह केवल मुक्तिके लिये भगवान्के चरणकमलकी सदा वन्दना किया करते हैं ॥ ९ ॥ और दुःख, शोक, भयके देनेवाले मनुष्यके शरीरकी मैं इच्छा नहीं करता, क्योंकि इस देहकी सर्वत्र मृत्यु है, जैसे मछलियोंकी जलमें सर्वत्र मृत्यु है ॥ १० ॥ तब देवतालोगोंने कहा कि, यह निमि विनाही देहके सब प्राणियोंके नेत्रोंपर इच्छानुसार वास करै ॥ इसका तात्पर्य यह है कि, ऐसा होनेसे मुनिलोग जिसलिये राजाके जीवनकी प्रार्थना करते हैं; वह प्रार्थना सिद्ध होजायगी और राजाको देहका संबंधभी नहीं होगा. हे राजन्! इसी वाक्यके अनुसार निमि जीवित हुए थे, नेत्रोंपर पलकका उघड़ना और

पडना इन्हीं राजा निमिके कियेसे होता है ॥ ११ ॥ परन्तु तिसके पीछे महर्षियोंने विचारा कि, विना राजाके राज्य सदा प्रजाका भय दिलाने वाला है । इसलिये सबने राजकुमारकी कामना करके इन निमिके देहको मथा, मथन करनेसे राजा निमिके मृतक देहसे एक कुमार उत्पन्न हुआ ॥ १२ ॥ उस निमिके पुत्रका असामान्य जन्म होनेके कारण जनक नाम हुआ । इस शब्दका अर्थ उत्पादक है । और विदेहसे जन्म ग्रहण करनेके कारण इनका एक नाम विदेह हुआ और मथनेसे जन्म होनेके कारण एक नाम मिथिल हुआ अथवा मिथिलापुरीके निर्माण कर्ता होनेके कारण मिथिलाधिपति कहलाते थे ॥ १३ ॥ इन जनकके पुत्र उदावसु, इनके पुत्र नन्दिवर्द्धन हुए. नंदिवर्द्धनका पुत्र सुकेत और सुकेतका पुत्र देवरात हुआ ॥ १४ ॥ देवरातसे बृहद्रथका जन्म हुआ, तिसका पुत्र महावीर्य, महावीर्यका पुत्र सुधृति, तिसका सुत धृष्टकेतु,

अराजकभयं नृणां मन्यमाना महर्षयः ॥ देहं ममंथुः स्म निमेः कुमारस्समजायत ॥ १२ ॥ जन्मना जनकः सोऽभू द्वैदेहस्तु विदेहजः ॥ मिथिलो मथनाज्जातो मिथिला येन निर्मिता ॥ १३ ॥ तस्मादुदावसुस्तस्य पुत्रोऽभून्नंदिवर्धनः ॥ ततः सुकेतुस्तस्यापि देवरातो महीपते ॥१४॥ तस्माद् बृहद्रथस्तस्य महावीर्यस्सुधृत्पिता ॥ सुधृतेर्धृष्टकेतुर्वै हर्यश्वोऽथ मरुस्ततः ॥ १५ ॥ मरोः प्रदीपकस्तस्माज्जातः कृतिरथो यतः ॥ देवमीढस्तस्य सुतो विश्रुतोथ महाधृतिः ॥ १६ ॥ कृतिरातस्ततस्तस्मान्महारोमाथ तत्सुतः ॥ स्वर्णरोमा सुतस्तस्य ह्रस्वरोमा व्यजायत ॥ १७ ॥ ततः सीरध्वजो जज्ञे यज्ञार्थं कर्षतो महीम् ॥ सीता सीराग्रतो जाता तस्मात्सीरध्वजः स्मृतः ॥ १८ ॥ कुशध्वजस्तस्य पुत्रस्ततो धर्मध्वजो नृपः ॥ धर्मध्वजस्य द्वौ पुत्रौ कृतध्वजमितध्वजौ ॥ १९ ॥

तिसका पुत्र हर्यश्व और तिससे मरुकी उत्पत्ति हुई ॥ १५ ॥ मरुका बेटा प्रदीकप, तिससे कृतरथने जन्म लिया. तिसका पुत्र देवमीढ और तिससे विश्रुत उत्पन्न हुआ और उससे महाधृतिने जन्म लिया ॥ १६ ॥ महाधृतिका पुत्र कृतरात, तिसका पुत्र महारोमा और महारोमाका बेटा स्वर्णरोमा हुआ तिससे ह्रस्वरोमाने जन्म ग्रहण किया ॥ १७ ॥ तिसके सीरध्वज जन्मा, ह्रस्वरोमा राजा यज्ञके लिये भूमि जोतरहे थे, उसी समय उसकी सीर अर्थात् हलके अग्र भागसे इस पुरुषका जन्म हुआ, इस कारणसे यह सीरध्वज कहलाता था ॥ १८ ॥ सीरध्वजका पुत्र कुशध्वज तिसका पुत्र धर्मध्वज धर्मध्वजके कृतध्वज और मितध्वज नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए ॥ १९ ॥

अनेकवार चन्द्रमाके निकट गये और उनसे अपनी भार्याको माँगा, परन्तु मदमत्तताके कारण चन्द्रमाने अपनी गुरुभार्याको नहीं त्यागा । बस इसीलिये दैत्य व सुरोंमें महा संग्राम हुआ था ॥ ५ ॥ बृहस्पतिजीसे दैत्यगुरु शुक्राचार्य डाह रखते थे इसीलिये उन्होंने अपने शिष्य असुर लोगोंके साथ चन्द्रमाको ग्रहण किया अर्थात् चन्द्रमाका पक्ष लिया और भूतेश्वर ( महादेव ) अंगिराजीके निकट विद्या पानेसे सब भूतोंको साथ ले अपने गुरुपुत्र बृहस्पतिजीकी ओर हुए ॥६॥ देवराज इन्द्रभी अपने सब देवताओंके संग मिल अपने गुरु बृहस्पतिजीकी ओर गये । तिसके पीछे ताराके लिये सुर और असुरोंका नाशकारी महाघोर संग्राम होनेलगा ॥ ७ ॥ हे राजन् ! जब कुछ दिनोंतक युद्ध हुआ । तब देवगुरु बृहस्पतिजीने ब्रह्माजीसे जाकर यह सब वृत्तान्त कहा । यह सुन महात्मा ब्रह्माजीने चन्द्रमाको बुलाकर बहुत डाँटा । और तारा बृहस्पतिजीको

**शुक्रो बृहस्पतेर्द्वेषादग्रहीत्सासुरोडुपम् ॥ हरो गुरुसुतं स्नेहात्सर्वभूतगणावृतः ॥ ६ ॥ सर्वदेवगणोपेतो महेंद्रो गुरुम न्वयात् ॥ सुरासुरविनाशोऽभूत्समरस्तारकामयः ॥ ७ ॥ निवेदितोऽथांगिरसा सोमं निर्भर्त्स्य विश्वकृत् ॥ तारां स्वभर्त्रे प्रायच्छदंतर्वत्नीमवैत्पतिः ॥ ८ ॥ त्यजत्यजाशु दुष्प्रज्ञे मत्क्षेत्रादाहितं परैः ॥ नाहं त्वां भस्मसात्कुर्यां स्त्रियं सांता निकः सति ॥ ९ ॥ तत्याज व्रीडिता तारा कुमारं कनकप्रभम् ॥ स्पृहामांगिरसश्चक्रे कुमारे सोम एव च ॥ १० ॥**

दिला दी ॥ ८ ॥ बृहस्पतिजी अपनी भार्या ताराको पायकर जानगये कि, यह अवला अन्तर्वत्नी अर्थात् गर्भवती हुई है । इसलिये ताराके ऊपर घृणा प्रकाश करके कहनेलगे । अरे दुर्म्मति रमणि ! ! हमारे क्षेत्रमें औरका गर्भ धारण किया । इसे शीघ्र गिरादे । अरे असति ! तू ऐसा समझकर न डरना कि, गर्भगिरानेके पीछे हम तुझे मार डालेंगे यद्यपि हमारे क्रोधकी अग्नि बहुत भड़क रही है तो भी तुझ स्त्री जातिको हम क्या भस्म करेंगे ? और अधिक करके हम सन्तानकी इच्छा करते हैं ॥ ९ ॥ पतिके यह वचन सुनकर तारा अतिलज्जित हुई और अपने गर्भसे तत्कालही कनक प्रभासम सुकुमारको छोड़ दिया । हे राजन् ! इस परम कुमारको देखकर बृहस्पति और चन्द्रमा दोनोंने लेना चाहा ॥ १० ॥

और दोनों परस्पर कहनेलगे कि,यह बालक तुम्हारा नहीं है हमारा है इसलिये इन दोनों जनोंमें बहुत झगडा हुआ, पुत्रके लिये इन दोनोंमें झगड़ा होताहुआ देखकर ऋषि और देवतालोगोने तारासे पूंछा कि, यह वास्तवमें किसका पुत्र है, परन्तु तारा लाजके मारे कुछ भी न कहसकी और चुप होरही ॥११॥ इसलिये वह बालक अलीक लाजसे कोपायमान हो अपनी मातासे बोला "अरी अशुभे ! बोलती क्यों नहीं ? शीघ्र मेरे सामने अपना दोष वर्णन कर" ॥ १२ ॥ तिसके पीछे ब्रह्माजीने एकान्तमें ताराको बुलाय समझाया बुझाया और कहा हे वत्से ! बतलाओ यह किसका पुत्र है ? तब तारा नीचेको शिर झुकाय लाजसहित धीरेसे बोली कि "पुत्र तो यह चन्द्रमाजीका है" ताराके मुखसे यह वचन निकलतेही चन्द्रमाने उस पुत्रको लेलिया ॥ १३ ॥ भगवान् ब्रह्माजीने इस बालककी गंभीर बुद्धि देखकर इसका नाम "बुध" रक्खा है. हे राजन् ! चन्द्रमा इस पुत्रको पाकर

ममायं न तवेत्युच्चैस्तस्मिन्विवदमानयोः ॥ प्रपच्छुर्ऋषयो देवा नैवोचे व्रीडिता तु सा ॥ ११ ॥ कुमारो मातरं प्राह कुपितोऽलीकलज्जया ॥ किं नावोचस्त्वसद्वृत्ते आत्मावद्यं वदाऽऽशु मे ॥ १२ ॥ ब्रह्मा तां रह आहूय समप्राक्षीच्च सांत्वयन् ॥ सोमस्येत्याह शनकैः सोमस्तं तावदग्रहीत् ॥१३॥ तस्यात्मयोनिरकृत बुध इत्यभिधां नृप ॥ बुद्ध्या गंभीरया येन पुत्रेणाऽऽपोडुराण्मुदम् ॥१४॥ ततः पुरूरवा जज्ञे इलायां य उदाहृतः ॥ तस्य रूपगुणौदार्यशीलद्रविणविक्रमान् ॥ ॥ १५ ॥ श्रुत्वोर्वशीन्द्रभवने गीयमानान्सुरर्षिणा ॥ तदंतिकमुपेयाय देवी स्मरशरार्दिता ॥ १६ ॥ मित्रावरुणयोः शापादापन्ना नरलोकताम् ॥ निशम्य पुरुषश्रेष्ठं कंदर्पमिव रूपिणम् ॥१७॥ धृतिं विष्टभ्य ललना उपतस्थे तदंतिके ॥ स तां विलोक्य नृपतिर्हर्षेणोत्फुल्ललोचनः ॥ उवाच श्लक्ष्णया वाचा देवीं हृष्टतनूरुहः ॥ १८ ॥

परम हर्षित हुआ ॥१४॥ इस बुधसे इलाके गर्भमें पुरूरवाका जन्म हुआ यह पुरूरवा अत्यन्त विख्यात हुआ ॥ १५ ॥ एक समय देवर्षि नारदजी देवराज इन्द्रकी सभामें पुरूरवाके रूप, गुण, धन, उदारता, शीलता और विक्रमका गान कररहेथे । देववेश्या उर्वशी यह गुण सुनकर कामके वश होगई और राजाके निकट स्वयंही आई ॥ १६ ॥ हे परीक्षित् ! तुम ऐसी शंका मत करना कि, उर्वशी स्वर्गकी अप्सरा होकर मनुष्यके निकट क्यों गई ? यह अप्सरा मित्रावरुणके शापसे इस समय मनुष्यभावको प्राप्त हुई थी इसलिये पुरुषश्रेष्ठ पुरूरवाको कामदेवकी समान रूपवान् सुनकर यह अधीर हो उनके निकट जाकर खड़ी होगई ॥ १७ ॥ हे राजन् ! उस उर्वशीको देखकर राजा पुरूरवाके नेत्र आनन्दके मारे खिल

गये। राजाने पुलकित हो मधुर वचनसे कहा ॥ १८ ॥ हे सुन्दरी! हमारे साथ विहार करो। बहुत वर्षोंतक हमारा दोनोंका परमसुखसे रमण होगा और मैं यही चाहताहूं कि, मेरा तुम्हारा स्नेह ऐसाही बनारहे ॥ १९ ॥ उर्वशी बोली कि- हे सुन्दर! तुम्हारे प्रति किसके नेत्र और मन अनुरागी न होंगे? तुम्हारे हृदयको प्राप्त हो रमण करनेकी इच्छासे कोई इस हृदयसे दूर होनेकी इच्छा न करेगी ॥ २० ॥ तिसके उपरान्त शापके अंतमें प्रतिज्ञाभंग करनेके छलसे जानेके लिये कहनेलगी कि, हे प्रियवर! मैं प्रथमही आपसे यह वचन माँगे लेतीहूं कि, मेरे यह दोनों भेड़ोंके बच्चे तुमको धरोहरकी समान रखनेपडेंगे और हमारे साथ तुम रमण करो। क्योंकि जो पुरुष बडाईके योग्य है उसकोही स्त्रियें वरण करती हैं। इसलिये विजातीय होनेपरभी तुम्हारे वरण करनेमें हमें कोई दोष नहीं है ॥२१॥ हे वीर! परन्तु मैं तुम्हारे निकट रहकर घृतभक्षण करूंगी और मैथुनके अतिरिक्त किसी समय तुमको वस्त्ररहित न देखूं। जबतक इतनी बातें आप मेरी स्वीकार न करलेंगे तबतक मैं आपके संग कदापि प्रसंग न करूंगी. राजा पुरूरवाने उसकी सुन्दरताईपर मोहित होकर यह सब बातें अंगीकार करलीं ॥२२॥ और कहा कि, हे सुन्दरि! तुम्हारा आश्चर्यमय रूप और आश्चर्यमय भाव देखतेही मनुष्यका हृदय मोहित होजाताहै। तुम स्वर्गवासी देवी अपने आप यहाँ आई हो। फिर कौन मनुष्य तुम्हारी सेवा न करेगा? ॥ २३ ॥ हे राजन्! यह कहकर पुरुषप्रधान पुरूरवा उर्वशीके साथ देवतालोगोंके विहार स्थल चैत्ररथादि वनोंमें विहार करनेलगे। और उर्वशीभी यथायोग्य उस नृपालको आनन्द देनेलगी ॥२४॥ इस देवी उर्वशीके शरीरमें कमलके परागकी समान सुगंधि

**राजोवाच ॥ स्वागतं ते वरारोहे आस्यतां करवाम किम् ॥ संरमस्व मया साकं रतिर्नो शाश्वतीः समाः ॥ १९ ॥ उर्वश्युवाच ॥ कस्यास्त्वयि न सज्जेत मनो दृष्टिश्च सुंदर ॥ यदंगांतरमासाद्य च्यवते न रिरंसया ॥ २० ॥ एतावुरणकौ राजन्न्यासौ रक्षस्व मानद ॥ संरंस्ये भवता साकं श्लाघ्यः स्त्रीणां वरः स्मृतः ॥ २१ ॥ घृतं मे वीर भक्ष्यं स्यान्नेक्षे त्वाऽन्यत्र मैथुनात् ॥ विवाससं तत्तथेति प्रतिपेदे महामनाः ॥ २२ ॥ अहो रूपमहो भावो नरलोकविमोहनम् ॥ को न सेवेत मनुजो देवीं त्वां स्वयमागताम् ॥२३॥ तया स पुरुषश्रेष्ठो रमयंत्या यथार्हतः ॥ रेमे सुरविहारेषु कामं चैत्ररथादिषु ॥ २४ ॥ रममाणस्तया देव्या पद्मकिंजल्कगंधया ॥ तन्मुखामोदमुषितो मुमुदेऽहर्गणान्बहून् ॥ २५ ॥**

निकलती थी । उर्व्वशीके साथ विहार करके राजा इसके वदनकी सुगन्धिसे बहुत दिनतक हर्ष पातेरहे॥२५॥इस ओर पुरमें देवराज इन्द्रने उर्वशीका दर्शन न पायकर गन्धर्वोंको अज्ञा दी कि,वह उर्व्वशी जहाँपर हो वहाँसे शीघ्र लेआओ ! क्योंकि विना उर्व्वशीके हमारे स्थानकी शोभा नहीं होती ॥२६॥ आधीरातके समय जब महाअन्धकार हुआ उस समय वह इन्द्रके भेजे गन्धर्व मृत्युलोकमें आये और उन मेढोंको हरण करके चलदिये जिनको धरोहरकी भाँति उर्वशीने पुरूरवाके निकट सौंपाथा ॥ २७ ॥ उन दोनों मेढोंको उर्व्वशी पुत्रके समान मानती थी; जब उन मेढोंको गन्धर्व गण हरण करके लेजानेलगे तब वह अति आर्त्त वाणीसे चिल्लाये । उस चिल्लानेके शब्दको सुन उर्व्वशी देवलोकमें जानेकी वासनासे खेदसहित राजा पुरूरवासे कहने लगी हा; ! मैं इस कुत्सित स्वामीसे मारी पड़ी, इस नपुंसकमें कुछ भी पुरुषार्थता नहीं है । बरन् यह अपने आपको वृथाही वीर

अपश्यन्नुर्वशीमिन्द्रो गन्धर्वान्समचोदयत् ॥ उर्वशीरहितं मह्यमास्थानं नातिशोभते ॥ २६ ॥ त उपेत्य महारात्रे तमसि प्रत्युपस्थिते ॥ उर्वश्या उरणौ जह्रुर्न्यस्तौ राजनि जायया ॥ २७ ॥ निशम्याक्रंदितं देवी पुत्रयोर्नीयमानयोः ॥ हतास्म्यहं कुनाथेन नपुंसा वीरमानिना ॥ २८ ॥ यद्विस्रंभादहं नष्टा हृतापत्या च दस्युभिः ॥ यः शेते निशि संत्रस्तो यथा नारी दिवा पुमान् ॥ २९ ॥ इति वाक्सायकैर्विद्धः प्रतोत्रैरिव कुंजरः ॥ निशि निस्त्रिंशमादाय विवस्त्रोऽभ्यद्रवद्रुषा ॥ ३० ॥ ते विसृज्योरणौ तत्र व्यद्योतंत स्म विद्युतः ॥ आदाय मेषावायांतं नग्नमैक्षत सा पतिम् ॥ ३१ ॥

जानकर अभिमान करता है । इसके ऊपर विश्वास करनेसे मेरा नाश होगया । हाय ! मेरे पुत्रसमान मेढ़ोंको चोर हरण करके लिये चलेजातेहैं । अरे ! यह पुरुष कैसा ? कि, जो नारीकी समान भीत रहकर दिन रात घरमें पड़ा रहता है, हे राजन् ! जिसप्रकार हाथी अंकुशसे विद्ध होताहै, उसी प्रकार उर्व्वशीके वचन बाणके समान राजाके हृदयमें बिंधगये और उसी समय खड्ग ग्रहण करके क्रोधके मारे वस्त्र रहित मेढोंको हरनेवालोंपर झपटा ॥ २८॥२९॥३०॥ गंन्धर्वोंने देखा कि, राजा हमारे पीछे आता है तब गन्धर्वगणोंने मेढोंको छोड़दिया । और विशेष द्युतिमान होकर वहाँ प्रकाश करनेलगे । तब राजा उन मेढोके बच्चोंको लेकर वहाँ आया, परन्तु उस समय उर्वशीने उनको नग्न देखलिया । हे कुरुश्रेष्ठ ! "मैथुनके

अतिरिक्त नंगा न देख सकूँगी" इस बातको विचार वह अप्सरा वहाँसे चलीगई। इसके उपरान्त राजा पुरूरवा सेजपर उर्वशीको न पायकर अत्यन्त विमन हुआ। और उसीमें चित्त लगाय कातरता प्रकट करके शोकके वेगसे उन्मत्तकी नाईं पृथ्वीपर भ्रमण करनेलगा ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ कुछ दिनों पीछे कुरुक्षेत्रमें सरस्वती नदीके तीर वह अप्सरा पाँच सखियोके साथ राजा पुरूरवाको दिखाई दी, तब राजाने सिटपिटायकर हर्षित हो यह वचन कहे ॥ ३३ ॥ हे प्यारी ! हे निर्दयी बाला ! रहो रहो। हे सुमुखि ! मैं अबतक सावधान नहींहूं प्राणेश्वरि ! आओ तो दोनों एक स्थानपर बैठकर बात चीत करैं ॥ ३४ ॥ हे देवि ! हमारा यह कमनीय शरीर तुमसे दूर कियाहुआ जो यहाँ आया है अभी यहाँ गिरता है और देखो तुम्हारी

ऐलोपि शयने जायामपश्यन्विमना इव ॥ तच्चित्तो विह्वलः शोचन्बभ्रामोन्मत्तवन्महीम् ॥ ३२॥ स तां वीक्ष्य कुरुक्षेत्रे सरस्वत्यां च तत्सखीः ॥ पंच प्रहृष्टवदनाः प्राह सूक्तं पुरूरवाः ॥ ३३ ॥ अहो जाये तिष्ठतिष्ठ घोरे न त्यक्तुमर्हसि ॥ मां त्वमद्याप्यनिर्वृत्य वचांसि कृणवावहै ॥ ३४ ॥ सुदेहोऽयं पतत्यत्र देवि दूरं हृतस्त्वया ॥ खादंत्येनं वृका गृध्रास्त्व त्प्रसादस्य नास्पदम् ॥ ३५ ॥ उर्वश्युवाच ॥ मा मृथाः पुरुषोऽसि त्वं मा स्म त्वाऽद्युर्वृका इमे ॥ क्वापि सख्यं न वै स्त्रीणां वृकाणां हृदयं यथा ॥ ३६ ॥ स्त्रियो ह्यकरुणाः क्रूरा दुर्मर्षाः प्रियसाहसाः ॥ घ्नंत्यल्पार्थेऽपि विस्रब्धं पतिं भ्रातरमप्युत ॥ ३७ ॥ विधायालीकविस्रंभमज्ञेषु त्यक्तसौहृदाः ॥ नवंनवमभीप्संत्यः पुंश्चल्यः स्वैरवृत्तयः ॥ ३८ ॥

प्रसन्नताका पात्र न होनेसे भेडिये और गिद्ध इसको भक्षण कर जायँगे ॥ ३५ ॥ राजाके यह वचन सुनकर उर्वशी बोली कि, हे राजन् ! मरो नहीं तुम पुरुष हो धैर्य धारण करो। यह भेडिये अथवा प्रसिद्ध इन्द्रियें तुमको भक्षण न करैं अर्थात् तुम इंद्रियोंके वश मत होओ। हे राजन् ! कहींभी स्त्रियोंकी मित्रता नहीं स्थिर होती क्योंकि इनका हृदय भेडियेकी समान होताहै ॥३६॥ स्त्रियोंको स्वभावसेही करुणा नहीं होती, यह क्रूर और शान्तिरहित कहलाती हैं। अपने प्रीतमके लिये साहस करती हैं। थोडीसी बातके लिये यह विश्वासघातिनी पति अथवा भ्राताको प्राणोंसे मार डालती है ॥३७॥ अधिक करके जो पुँश्चली अर्थात् व्यभिचारिणी हैं। इच्छानुसार घूमती हैं वह तो सौहार्दको एक साथ ही छोड़ देती हैं। वह अज्ञानी पुरुषके

सामने बाहरी और अलीक प्रेम प्रकट करती हैं ॥ ३८ ॥ जब राजाने बहुत विनती की, तब उर्वशी बोली कि, वर्षके अन्तमें तुम मेरे साथ एक दिन विहार कर सकोगे। और उससे ही तुम्हारे पुत्र उत्पन्न होगे ॥ ३९ ॥ उसके उपरान्त राजा पुरूरवा देवी उर्वशीको गर्भवती देख उसके वचन मान अपने नगरको चला आया परंतु वर्षके व्यतीत होनेपर फिर वहाँपर आया जहाँ कि; पहले उर्वशीसे भेंट हुई थी. वीर प्रसविनी उर्वशीको देखकर राजाको परम हर्ष हुआ । और प्रमुदितचित्तसे उर्वशीके पास एक रात बासकिया ॥ ४० ॥ फिर वियोगके भयसे राजाका चित्त व्याकुल हुआ । उर्वशी दीन राजाको विरहातुर देखकर कृपा करके बोली हे राजन्! हमारे लिये शोक क्यों करते हो ? गंधर्वलोगोकी विनय करो । वह गन्धर्वगण प्रसन्न होकर हमको सदाके लिये तुम्हें देदेंगे ॥ ४१ ॥ हे परीक्षित ! उर्वशीके यह वचन

संवत्सरांते हि भवानेकरात्रं मयेश्वर ॥ वत्स्यत्यपत्यानि च ते भविष्यंत्यपराणि भोः ॥ ३९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥
अंतर्वत्नीमुपालभ्य देवीं स प्रययौ पुरम् ॥ पुनस्तत्र गतोऽब्दांते उर्वशीं वीरमातरम् ॥ ४० ॥ उपलभ्य मुदा युक्तः
समुवास तयाऽनिशम् ॥ अथैनमुर्वशी प्राह कृपणं विरहातुरम् ॥ ४१ ॥ गंधर्वानुपधावेमांस्तुभ्यं दास्यंति मामिति ॥
तस्य संस्तुवतस्तुष्टा अग्निस्थालीं ददुर्नृप ॥ उर्वशीं मन्यमानस्तां सोऽबुध्यत चरन्वने ॥ ४२ ॥ स्थालीं न्यस्य वने
गत्वा गृहानाध्यायतो निशि ॥ त्रेतायां संप्रवृत्तायां मनसि त्रय्यवर्तत ॥ ४३ ॥ स्थालीस्थानं गतोऽश्वत्थं शमीगर्भं
विलक्ष्य सः ॥ तेन द्वे अरणी कृत्वा उर्वशीलोककाम्यया ॥ ४४ ॥

सुनकर राजा पुरूरवाने गन्धर्वोंकी बड़ी स्तुति की कि, जिससे गन्धर्वगण बहुत ही शीघ्र प्रसन्न होगये उन्होने प्रसन्न होकर राजाको अग्नि स्थाली ( टोकनी ) दी । उसके देनेका तात्पर्य यह था कि, जब इससे अग्निकर्म किया जायगा, तबहीं उर्वशी प्राप्त हो जायगी । परंतु राजा पुरूरवाने उस अग्निस्थालीकोही उर्वशी समझा और उसको काँखमें दबाये वन वनमें घूमता फिरा। परन्तु फिर राजाका भ्रम दूर हो गया, अर्थात् यह समझलिया कि, यह उर्वशी नही किन्तु अग्निस्थाली है ॥ ४२ ॥ उसके उपरान्त इस अग्निस्थालीको वनमें डालकर घर आया और घरमें आय नित्य रात्रिके समय उर्वशीका ध्यान करने लगे । तिससे त्रेतायुगके आरंभके समय राजाके हृदयमें कर्मबोधक तीन वेद उत्पन्न हुये ॥४३॥ उसके पीछे राजा फिर वहींपर गया कि, जहाँ अग्निस्थाली पड़ी थी । और देखा कि, शमीवृक्षके गर्भमें एक चलद्रोणीका पेड

जमा है उसमें अग्निका होना भली भाँतिसे देख उर्वशीलोककी कामनासे उस राजाने उस चलद्रोणीके पेड़से दो अरणी बनाई। और उस अग्निको मथा;
हे राजन्! राजा पुरूरवाने किस प्रकारसे अरणियोंसे अग्नि निकाली,सो तुम सुनो। मंत्रके अनुसार नीचेकी अरणीको उर्वशी और उत्तरकी अरणीको
आत्मा समझकर और इन दोनोंमें जो काठका टुकड़ा था, उसका यह राजा पुत्रकी भांति ध्यान करने लगे ॥४४॥४५॥ जैसेही वह अरणी मथीगई
कि, उनमेंसे अग्नि निकली यह अग्नि साधारण नहीं। इससेही भोज्यधन जन्म लेता है उसके पीछे वह अग्नि त्रयीविद्याकी विधिके अनुसार कहेहुये
संस्कारसे त्रिवृत अर्थात् आहवनीयादि त्रिरूप हुई। फिर राजाने उस त्रिवृत अग्निको अपना पुत्र कहकर माना॥४६॥ और उर्वशीलोककी कामना
करके उस अग्निसे सर्वदेवमय यज्ञेश भगवान् वासुदेवका यज्ञ इस राजाने किया ॥ ४७ ॥ हे राजन्! पहले सत्ययुगमें सब प्रकारके वाक्योंका वीजभूत

उर्वशीं मंत्रतो ध्यायन्नधरारणिमुत्तराम् ॥ आत्मानमुभयोर्मध्ये यत्तत्प्रजननं प्रभुः ॥ ४५ ॥ तस्य निर्मंथनाज्जातो जातवेदा विभावसुः ॥ त्रय्या स विद्यया राज्ञा पुत्रत्वे कल्पितस्त्रिवृत् ॥ ४६ ॥ तेनायजत यज्ञेशं भगवंतमधोक्षजम् ॥ उर्वशीलोकमन्विच्छन्सर्वदेवमयं हरिम् ॥ ४७ ॥ एक एव पुरा वेदः प्रणवः सर्ववाङ्मयः ॥ देवो नारायणो नान्य एकोऽग्निर्वर्ण एव च ॥ ४८ ॥ पुरूरवस एवासीत्त्रयी त्रेतामुखे नृप ॥ अग्निना प्रजया राजा लोकं गांधर्वमेयिवान् ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० नवमस्कंधे सोमवंशचरिते ऐलोपाख्याने चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥ श्रीशुक उवाच ॥ ऐलस्य चोर्वशीगर्भात्षडासन्नात्मजा नृप ॥ आयुः श्रुतायुः सत्यायू रयोऽथ विजयो जयः ॥ १ ॥

ओंकारही एक मात्र वेद था, नारायणही अकेले देवता थे। अग्निही अकेला लौकिक था वर्णभी एकही था और अग्निभी एकही था ॥ ४८ ॥ फिर
त्रेतायुगके आरम्भमें पुरूरवासे तीन वेद उत्पन्न हुये। इसलिये इस युगमें यह राजा अग्निरूप प्रजाद्वारा गंधर्वलोकको प्राप्त होकर उर्वशीके साथ
विहार करने लगा। सत्ययुगमें सब ही पुरुष सत्त्वगुणप्रधान थे. इसलिये सबही ध्याननिष्ठ हुआ करते थे. उसके पीछे रजोगुणप्रधान त्रेतायुगमें
वेदादिके विभागसे कर्ममार्ग प्रकाशित हुआ है ॥ ४९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायाम् ऐलोपाख्यानवर्णनं नाम चतुर्दशो
ध्यायः ॥ १४ ॥ दोहा–पुरूवाके वंशमें, भये गाधि गम्भीर ॥ ता दौहित्रके पुत्र भे, परशुराम रणधीर ॥ १ ॥ इसके उपरांत श्रीशुकदेवजी बोले
कि, हे परीक्षित्! राजा पुरूरवाके उर्वशीके गर्भसे ६ पुत्र उत्पन्न हुये जिनके नाम यह हैं। आयु, श्रुतायु, सत्यायु, रय, विजय और जय ॥ १ ॥

इनमें श्रुतायुके वसुमान्, सत्यायुके श्रुतञ्जय हुआ, रयका पुत्र एकनामा हुआ। जयकी संतान अमित हुई ॥ २ ॥ विजयका पुत्र भीम हुआ भीमका पुत्र काञ्चन और काञ्चनके होत्रक जन्मा। इस होत्रकके उन जह्नुका जन्म हुआ कि जिन्होने एकही घूंटमें सब गंगाजीका जल पान कर लियाथा जह्नुके पुरु जन्मा उसका बलाक तिसका बेटा अजक॥३॥अजकके यहाँ कुशने जन्म लिया। कुशके कुशाम्बु,मूर्तय, वसु और कुशनाभ यह चार पुत्र

श्रुतायोर्वसुमान्पुत्रः सत्यायोश्च श्रुतंजयः ॥ रयस्य सुत एकश्च जयस्य तनयोऽमितः ॥ २ ॥ भीमस्तु विजयस्याथ कांचनो होत्रकस्ततः ॥ तस्य जह्नुः सुतो गंगां गंडूषीकृत्य योऽपिबत् ॥ जह्नोस्तु पूरुस्तत्पुत्रो बलाकश्चात्मजोऽजकः ॥ ॥ ३ ॥ ततः कुशः कुशस्यापि कुशांबुर्मूर्तयो वसुः ॥ कुशनाभश्च चत्वारो गाधिरासीत्कुशांबुजः ॥ ४ ॥ तस्य सत्यवतीं कन्यामृचीकोऽयाचत द्विजः ॥ वरं विसदृशं मत्वा गाधिर्भार्गवमब्रवीत् ॥ ५ ॥ एकतः श्यामकर्णानां हयानां चंद्रवर्चसाम् ॥ सहस्रं दीयतां शुल्कं कन्यायाः कुशिका वयम् ॥ ॥ ६ ॥

हुए उनमेंसे कुशाम्बुके गाधिने जन्म ग्रहण किया ❀ ॥ ४ ॥ इन गाधिके सत्यवती नामक एक कन्या उत्पन्न हुई। ब्राह्मण ऋचीकने राजा गाधिसे उस कन्याको माँग लियाथा। तब राजा गाधिने कन्याके योग्य यह वर न विचार कर निवेदन किया ॥ ५ ॥ हे महाराज! जिनका दॉयाँ अथवा बाँयाँ एक ओरका कान श्यामवर्ण हो और जिनके सब अंगोंमें चन्द्रमाकी समान ज्योति हो ऐसे एक सहस्र घोड़े तुम हमें इस कन्याके मूल्यमें दो

❀ शंका–पुत्र होनेके लिये सब राजा लोग यज्ञ किया करते थे परन्तु राजा गाधिने पुत्र होनेके लिये यज्ञ क्यों नहीं किया ? क्योंकि राजा गाधिकी स्त्रीने पुत्र होनेके लिये अपने जामातृसे याचना की थी, यह सन्देह हमारा निवारण करो ? ॥

उत्तर–राजा गाधि नित्यप्रति यही चिन्ता करते थे कि, किससमय पुत्र होनेके लिये यज्ञ करेंगे, यही विचार करते करते बहुत दिन वीतगये, तवतक ऋचीक नाम भृगुवशमें तपस्वी था. उसके संग राजा गाधिने अपनी सत्यवती कन्याका विवाह करदिया, तव रानी अपने जामातृ ( जमाई ) को सिद्ध समझकर, और अधिक अवस्या समझकर, पुत्रकी याचना करनेलगी, रानीने अपने मनमें विचारा कि, राजा यज्ञ करनेके लिये अभी विचारही रहाहै परतु अभी यज्ञ करता नहीं, इसलिये रानीने जामातृसे पुत्र होनेकी याचना की, कि राजा यज्ञ करै वा न करै ॥

तब हम तुम्हें यह कन्या दें। कुछ इन हजार घोड़ोंको आप अधिक न समझें, क्योंकि हम कुशिकके वंशमें उत्पन्न हुए हैं ॥ ६ ॥ हे राजन्! ऋचीक मुनि राजाके ऐसे वचन सुनकर सब अभिप्राय जान वरुणजीके निकट उसीसमय चलेगये और वहाँसे एक हजार घोड़ोंको लाकर उस श्रेष्ठ मुखवाली कन्यासे विवाह किया॥७॥कुछ कालके पीछे ऋचीक मुनिकी भार्या और सासने पुत्रकी कामना करके इन ऋचीकसे प्रार्थना की तब इस ऋषिने अपनी भार्याके लिये ब्रह्ममन्त्रसे और सासके लिये क्षत्रिय मन्त्रसे चरु पकाय स्नान करनेको गये ॥ ८ ॥ उसी सत्यवतीकी माताने मनमें विचारा कि, भार्याके ऊपर पतिका अधिक स्नेह हुआ करताहै जामाता मेरी कन्याके लिये जो चरु बनायकर गयेहैं वह अवश्यही हमारे

इत्युक्तस्तन्मतं ज्ञात्वा गतः स वरुणांतिकम् ॥ आनीय दत्त्वा तानश्वानुपयेमे वराननाम् ॥ ७ ॥ स ऋषिः प्रार्थितः पत्न्या श्वश्र्वा चापत्यकाम्यया ॥ श्रपयित्वोभयैर्मन्त्रैश्चरुं स्नातुं गतो मुनिः ॥ ८ ॥ तावत्सत्यवती मात्रा स्वचरुं याचिता सती ॥ श्रेष्ठं मत्वा तयाऽयच्छन्मात्रे मातुरदत्स्वयम्॥९॥तद्विज्ञाय मुनिः प्राह पत्नीं कष्टमकारषीः ॥ घोरो दंडधरः पुत्रो भ्राता ते ब्रह्मवित्तमः ॥ १० ॥ प्रसादितः सत्यवत्या मैवं भूदिति भार्गवः ॥ अथ तर्हि भवेत्पौत्रो जमदग्निस्ततोऽभवत् ॥ ११ ॥ सा चाभूत्सुमहापुण्या कौशिकी लोकपावनी ॥ रेणोः सुतां रेणुकां वै जमग्निरुवाह याम् ॥ १२ ॥

चरुसे श्रेष्ठ होगा। यह सोच विचार इसने अपनी कन्यासे वह चरु माँगा जो कि, ऋषि इस अपनी भार्याके लिये बनागये थे। सत्यवतीने माताकी प्रार्थनासे ब्रह्ममन्त्र युक्त अपना चरु उसको देदिया और आपने क्षत्रिय मंत्रका पढ़ा हुआ चरु भक्षणकिया॥९॥इसके उपरान्त जब मुनिनेआकर यहबात जानली तब अपनी स्त्रीसे बोले। "बडा नीचकर्म किया, चरुका अदल बदल करनेसे तुम्हारा पुत्र घोर दण्डधारी होगा। और तुम्हारा भ्राता ब्रह्मचारी होगा"॥१०॥यह सुन सत्यवती अत्यन्तभीत हो अनेक भाँतिकी अनुनय विनय कर ऋषिसे बोली कि, महाराज! "ऐसा न हो" तब भार्गव प्रसन्न होकर बोले कि; तुम्हारा पौत्र भयंकर होगा। हे राजन्! तिसके पीछे सत्यवतीके जमदग्नि नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ११ ॥ हे राजन्! उसके वह सत्यवती अबला लोकपावनी महा पुण्यमय कौशिकी नदी होकर बही हैं हे परीक्षित्! इन महर्षि जमदग्निने रेणुकी कन्या रेणुकासे विवाह किया ॥ १२ ॥

उस रेणुकाके गर्भसे इन ऋषिके वसुमानादि बहुत पुत्र उत्पन्न हुये इनके सब पुत्रोंमें छोटे परशुराम हुए ॥ १३ ॥ प्राचीन कविलोग इनको भगवान् वासुदेवका अंश और हैहय नाम, क्षत्रिय कुलका अन्त करनेवाला कहते हैं । इन परशुरामजीने पृथ्वीको इक्कीसवार क्षत्रियहीन किया था ॥ १४ ॥ पहले क्षत्रियजातिके लोग रजोगुणसे व तमोगुणसे परिपूर्ण हो गर्वकारी और वेदविरुद्धाचारी हुए । इसलिये यह पृथ्वीपर भारकी नाईं होगये थे, यद्यपि अपराध इनका थोड़ा था, तौभी परशुरामजीने इनको मारही डाला ॥ १५ ॥ यह सुनकर राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन् ! अजितेन्द्रिय क्षत्रिय जातिने भगवान् परशुरामजीका ऐसा क्या अपराध किया था कि, जिससे उनका क्रोधानल बारम्बार

तस्यां वै भार्गवऋषेः सुता वसुमदादयः ॥ यवीयाञ्जज्ञ एतेषां राम इत्यभिविश्रुतः ॥ १३ ॥ यमाहुर्वासुदेवांशं हैहयानां कुलांतकम् ॥ त्रिस्सप्तकृत्वो य इमां चक्रे निःक्षत्रियां महीम् ॥ १४ ॥ दुष्टं क्षत्रं भुवो भारमब्रह्मण्यमनीनशत् ॥ रजस्तमोवृतमहन्फल्गुन्यपि कृतेंहसि ॥ १५ ॥ राजोवाच ॥ ॥ किं तदंहो भगवतो राजन्यैरजितात्मभिः ॥ कृतं येन कुलं नष्टं क्षत्रियाणामभीक्ष्णशः ॥ १६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ हैहयानामधिपतिरर्जुनः क्षत्रियर्षभः ॥ दत्तं नारायणस्यांशमाराध्य परिकर्मभिः ॥ १७ ॥ बाहून्दशशतं लेभे दुर्धर्षत्वमरातिषु ॥ अव्याहतेंद्रियौजःश्रीस्तेजो वीर्यं यशो बलम् ॥ १८ ॥ योगेश्वरत्वमैश्वर्यं गुणा यत्राणिमादयः ॥ चचाराव्याहतगतिर्लोकेषु पवनो यथा ॥ १९ ॥ स्त्रीरत्नैरावृतः क्रीडन्रेवांभसि मदोत्कटः ॥ वैजयंतीं स्रजं बिभ्रद् रुरोध सरितं भुजैः ॥ २० ॥

क्षत्रियकुलके ऊपर पडा था ॥ १६ ॥ सूतजी बोले कि, हे शौनक ! इस प्रकार राजा परीक्षितका प्रश्न सुनकर सहर्ष श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! हैहयोके अधिपति क्षत्रियश्रेष्ठ कार्त्तवीर्यार्जुनने सेवाके कर्मसे नारायणके अंशके अंश भगवान् दत्तात्रेयकी पूजा करके सहस्र भुजा प्राप्त कीं और इनकेही बलसे यह शत्रुओंपर दुर्द्धर्ष हुए थे । दत्तात्रेयकी सेवासे राजाको अव्याहत इन्द्रियसामर्थ्य, सम्पदा, प्रभाव, वीर्य, बल ॥ १७ ॥ १८ ॥ योगेश्वरत्व और जिससे अणिमादिगुण विराजमान रहैं ऐसा ऐश्वर्य भी उन्होंने पाया था इसलिये यह राजा पवनकी समान अव्यर्थगतिवाला हो सब लोकोमें विना बाधाके भ्रमण करनेलगा ॥ १९ ॥ एक समय यह सहस्रार्ज्जुन वैजयन्ती माला धारणकर बहुतसी

स्त्रियोंके साथ नर्मदानदीके जलमें क्रीडा करने लगा। मदोन्मत्तताके कारण केलि करते करते इसकी हजार बाँहोंसे अचानक नर्मदाकी धार रुकगई ॥ २० ॥ उसी समय राक्षसराज रावण दिग्विजय करनेके लिये बाहर हो माहिष्मतीपुरीके समीप डेरा डाल शिवलिंग स्थापित कर, इस नदीके किनारे उनकी पूजा करता था, जब कार्तवीर्यार्जुनकी भुजाओंसे जलकी धार रुक गई। तब नदीकी धार प्रतिकूल हो नदीके किनारेको डुबाती हुई दूसरी ओरको लौटी। नदीकी धारके जलसे अपने डेरेको डूबता हुआ देखकर अर्जुनके वीर्यको वीर्याभिमानी रावण नहीं सहसका। तब रावणने विहार करतेहुए सहस्रार्जुनको पराजित करनेका उद्योग किया। हे राजन्! जब स्त्रियोंके सामने रावणने इस प्रकारका ढीठपन किया तब सहस्रार्जुनने क्रोधित हो उसको पकड़ लिया और अपने नगरमें बाँधकर ले आया और बंदरकी समान कुछ दिन अपने

विप्लावितं स्वशिबिरं प्रतिस्रोतस्सरिज्जलैः ॥ नामृष्यत्तस्य तद्वीर्यं वीरमानी दशाननः ॥ २१ ॥ गृहीतो लीलया स्त्री
णां समक्षं कृतकिल्बिषः ॥ माहिष्मत्यां सन्निरुद्धो मुक्तो येन कपिर्यथा ॥ २२ ॥ स एकदा तु मृगयां विचरन्विपि
ने वने ॥ यदृच्छयाऽऽश्रमपदं जमदग्नेरुपाविशत् ॥ २३ ॥ तस्मै स नरदेवाय मुनिरर्हणमाहरत् ॥ ससैन्यामात्यवा
हाय हविष्मत्या तपोधनः ॥ २४ ॥ स वीरस्तत्र तद् दृष्ट्वा आत्मैश्वर्यातिशायनम् ॥ तन्नाऽऽद्रियताग्निहोत्र्यां साभिला
षः स हैहयः ॥२५॥ हविर्धानीमृषेर्दर्पान्नरान्हर्तुमचोदयत् ॥ ते च माहीष्मतीं निन्युः सवत्सां क्रंदतीं बलात् ॥ २६ ॥

घरमें बाँधा और फिर अवज्ञा कर छोड दिया ॥ २१ ॥ २२ ॥ जिस प्रकार कार्त्तवीर्यार्जुन अपराधी होकर परशुरामजीके हाथसे मारागया। उसकाभी वर्णन हम करते हैं तुम सुनो। एक समय सहस्राज्र्जुन मृगयाके लिये विजन वनमें घूमता घूमता अकस्मात् जमदग्निजीके आश्रममें आय पहुँचा ॥ २३ ॥ मंत्री, सेना, सामन्त और अश्वादि वाहनसहित इस राजाको अपने आश्रममें आयाहुआ देखकर जमदग्निऋषिने अपनी कामधेनु गायके द्वारा भलीभाँति इनका अतिथिसत्कार किया ॥ २४ ॥ मुनिकी इस धेनुरत्नको अपने ऐश्वर्यमें श्रेष्ठ देखकर इस पहुनईसे सहस्रार्जुनको सन्तोष न हुआ। उसने हैहय लोगोंके साथ परामर्श करके इस गायके ले जानेका अभिलाष किया ॥ २५ ॥ इसलिये दर्प करके अपने पुरुषोंको

आज्ञा दी कि, ऋषिके अग्निहोत्रकी गाय लेलो। यह आज्ञा पाय सहस्रार्जुनके सेवक रोती और डकरातीहुई बच्चे सहित उस गायको बलात्कार (जबरदस्ती) पकडकर माहिष्मती नगरीको लेगये ॥ २६ ॥ जब राजा गायको लेकर माहिष्मती पुरीको चला आया तब जमदग्निजीके पुत्र परशुरामजी आश्रममें आये। वह इस राजाकी यह दुष्टता सुनकर चोट खायेहुए सर्पकी समान क्रोधाग्निसे जल उठे ॥ २७ ॥ उसी समय परशुरामजी घोर परशा हाथमें ले तूणसहित धनुष बाण ले बख्तर पहरकर महाक्रोधित हो उस राजाके पीछे दौडे जैसे सिंह यूथपति हाथीके ऊपर झपटता है ॥ २८ ॥ हे राजन्! कार्तवीर्यार्जुन जब अग्निहोत्रकी गाय लेकर अपनी माहिष्मती पुरीमें प्रवेश करनाही चाहता था कि, इतनेहीमें उसने देखा कि, भृगुश्रेष्ठ परशुरामजी मृगचर्म पहरे बाणादि आयुधसहित धनुप धारण किये महावेगसे आयरहेहैं और

अथ राजनि निर्याते राम आश्रम आगतः ॥ श्रुत्वा तत्तस्य दौरात्म्यं चुक्रोधाहिरिवाऽऽहतः ॥ २७ ॥ घोरमादाय परशुं सतूणं चर्म कार्मुकम् ॥ अन्वधावत दुर्धर्षो मृगेंद्र इव यूथपम् ॥ २८ ॥ तमापतंतं भृगुवर्यमोजसा धनुर्धरं बाणपरश्वधायुधम् ॥ ऐणेयचर्मांबरकर्मधामभिर्युतं जटाभिर्ददृशे पुरीं विशन् ॥ २९ ॥ अचोदयद्धस्तिरथाश्वपत्तिभिर्गदासिबाणर्ष्टिशतघ्निशक्तिभिः ॥ अक्षौहिणीः सप्तदशातिभीषणास्ता राम एको भगवानसूदयत् ॥ ३० ॥ यतो यतोऽसौ प्रहरत्परश्वधो मनोनिलौजाः परचक्रसूदनः ॥ ततस्ततश्छिन्नभुजोरुकंधरा निपेतुरुर्व्यां हतसूतवाहनाः ॥३१॥

सूर्यकी समान प्रकाशमान इनकी जटा इधर उधर छिटकरही हैं ॥ २९ ॥ यह देखकर सहस्रार्जुनने भीतहो अपने बचनेके लिये हाथी, घोडे, रथ, पैदल और गदा, असि, बाण, ऋष्टि (अस्त्रविशेष) शतघ्नी और शक्तिसहित सत्रह अक्षौहिणी भयंकर सेना भेजदी। परन्तु परशुरामजीने अकेलेही उस सब सेनाका संहार करडाला ॥ ३० ॥ महात्मा परशुरामजीका वीर्य और मन पवनकी तुल्य, इस कारण शत्रुसेनाको नाश करनेके लिये वह अग्निकी समान थे वह अपना परशा चलातेहुए जहाँ जहाँ गये उसी उसी स्थानमें शत्रुसेनाके वीरगण छिन्नबाहु, छिन्नजंघ और छिन्नमुण्ड होकर पृथ्वीपर गिरनेलगे। और उनके अश्व सारथि सबही मारेगये ॥ ३१ ॥

हैहयपति अर्जुन रणभूमिमें रुधिरकी धारासे कीच उठी देख और परशुरामजीके कुठार व बाण प्रहारसे वर्म, ध्वजा, धनुष, बाण और शरीर छिन्न भिन्न होनेसे प्रायः सबही सेना युद्धमें गिरपड़ी है यह देख क्रोधित हो सहस्रबाहु आपही संग्राममें चलाआया ॥ ३२ ॥ और परशुरामजीका संहार करनेको अपनी सब भुजाओंसे एकवारही पाँचसौ (५००) धनुष ग्रहण कर पाँचसौ पर पाँचसौ तीक्ष्ण बाण चढाकर चलाने लगा । हे राजन् ! महा तेजस्वी परशुरामजी अस्त्रधारियोंमें आगे गिनने योग्य हैं यद्यपि वह एक धनुप चढा रहे थे, तोभी उसी धनुपसे अगणित बाण चलाकर एक साथ अर्ज्जुनके पांचसौ धनुप काट डाले ॥ ३३ ॥ धनुपोके कटजानेपर अपनीं भुजाओसे समर करनेके योग्य अनेक अनेक पर्वत और वृक्ष लेकर

दृष्ट्वा स सैन्यं रुधिरौघकर्दमे रणाजिरे रामकुठारसायकैः ॥ विवृक्णचर्मध्वजचापविग्रहं निपातितं हैहयमापत द्रुषा ॥३२॥ अथार्जुनः पंचशतेषु बाहुभिर्धनुष्षु वाणान्युगपत्स संदधे ॥ रामाय रामोऽस्त्रभृतां समग्रणीस्तान्येकध न्वेषुभिराच्छिनत्समम् ॥ ३३ ॥ पुनः स्वहस्तैरचलान्मृधेंऽघ्रिपानुत्क्षिप्य वेगादभिधावतो युधि ॥ भुजान्कुठारेण क ठोरनेमिना चिच्छेद रामः प्रसभं त्वहेरिव ॥ ३४ ॥ कृत्तबाहोः शिरस्तस्य गिरेः शृंगमिवाहरत् ॥ हते पितरि तत्पुत्रा अयुतं दुद्रुवुर्भयात् ॥ ३५ ॥ अग्निहोत्रीमुपावर्त्य सवत्सां परवीरहा ॥ समुपेत्याश्रमं पित्रे परिक्लिष्टां समर्पयत् ॥ ३६ ॥ स्वकर्म तत्कृतं रामः पित्रे भ्रातृभ्य एव च ॥ वर्णयामास तच्छ्रुत्वा जमदग्निरभाषत ॥ ३७ ॥ रामराम महाबाहो भ वान्पापमकारषीत् ॥ अवधीन्नरदेवं यत्सर्वदेवमयं वृथा ॥ ३८ ॥

महावेगसे रणभूमिमें खड़े हुए परशुरामजीके ऊपर दौडा यह देख परशुरामजीने अति पैनी धारवाले कुठारसे सर्पके फणोंकी समान उसकी सब भुजायें काटडालीं ॥३४॥ और पीछेसे पर्वतके शिखरकी समान सहस्रबाहुका मस्तकभी काट दिया । हे राजन्। सहस्रबाहुके मारेजाने पर उस के दश सहस्र पुत्र भयके मारे भाग गये ॥ ३५ ॥ इसके उपरान्त परशुरामजी बछेसहित उस गायको लेकर आश्रममें आये और शत्रुके हाथमें जानेसे क्लेशित हुई उस गायको लाकर अपने पिताजीको सौंपदिया ॥३६॥ परन्तु जिस समय परशुरामजीने अपना कियाहुआ कर्म पिता और भ्राताओंसे वर्णन किया, तव मुनिश्रेष्ठ जमदग्निको संतोष नहीं हुआ, और संमोहित विराग दिखाकर बोले ॥ ३७ ॥ हे राम ! हे महाबाहो !

तुम पापकर आये । कैसी खेदकी बात है? नरदेव राजा सर्वदेवमय स्वरूप है उसको तुमने वृथाही मारडाला ॥३८॥ हे तात ! हम ब्राह्मण क्षमागुणसेही पूजित हुयेहैं । यह गुण साधारण नहीं है । इसी गुणसे ब्रह्माजी लोकगुरु हो परमेष्ठी पदको प्राप्त हुयेहैं ॥ ३९ ॥ हे महाराज ! जमदग्नि फिर बोले कि, हे वत्स ! क्षमासेही सूर्यसम्बन्धिनी प्रभाकी समान ब्रह्मसम्बन्धिनी श्री शोभायमान होतीहै ॥ और क्षमाशील पुरुषके ऊपर भगवान् वासुदेव शीघ्रही प्रसन्न होजातेहैं ॥ ४० ॥ हे अंग ! चक्रवर्ती राजाका वध ब्रह्मवधसे भी भारी है । इसलिये तुम भगवान् हरिमें मन लगाय तीर्थसेवा और यम नियमादि द्वारा अपने पापोंका नाश करो ॥ ४१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां परशुरामचरिते हैहयार्ज्जुनवधो नाम

वयं हि ब्राह्मणास्तात क्षमयार्हणतां गताः ॥ यया लोकगुरुर्देवः पारमेष्ठ्यमगात्पदम् ॥ ३९ ॥ क्षमया रोचते लक्ष्मी ब्राह्मी सौरी यथा प्रभा ॥ क्षमिणामाशु भगवांस्तुष्यते हरिरीश्वरः ॥४०॥ राज्ञो मूर्धाऽवसिक्तस्य वधो ब्रह्मवधाद्गुरुः ॥ तीर्थसंसेवया चांहो जह्यंगाऽच्युतचेतनः ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० नवमस्कंधे सोमवंशचरिते कार्त्तवीर्यार्जुनवधो नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पित्रोपशिक्षितो रामस्तथेति कुरुनंदन ॥ संवत्सरं तीर्थयात्रां चरित्वाऽऽश्रममाव्रजत् ॥ १ ॥ कदाचिद्रेणुका याता गंगायां पद्ममालिनम् ॥ गन्धर्वराजं क्रीडंतमप्सरोभिरपश्यत ॥ २ ॥ विलोकयंती क्रीडंतमुदकार्थं नदीं गता ॥ होमवेलां न सस्मार किंचिच्चित्ररथस्पृहा ॥ ३ ॥

पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ दोहा—सोलहमें जमदग्नि वध, युत सुत कियो हजार ॥ परशुराम तासों करत, क्षत्रिनको संहार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुवंशावतंस परीक्षित् ! पिताके उपदेशसे परशुरामजी "बहुत अच्छा" कह वनको चलेगये और एक वर्षतक तीर्थयात्रा करके आश्रममें लौटआये ॥ १ ॥ किसी समय जमदग्निकी स्त्री रेणुकाने गंगाजीपर जाय वहाँ पद्ममाली गन्धर्वराजाको अप्सराओंके साथ विहार करता हुआ देखा ॥ २ ॥ रेणुका जल लानेके लिये गंगाजीपर गई थी, विहार करतेहुये गन्धर्वराजाके देखनेसे रेणुकाने उनकी चाहना की और होमका

समय व्यतीत होगया इसको भी रेणुकाने न जाना* ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त कालको बीतजाताहुआ देख; मुनिसे शापकी आशंक कर वह अत्यन्त भीत हुई। और शीघ्र आय जलकलशको मुनिके आगे रख खड़ी होगई॥४॥इधर अपनी भार्याके मानसिक व्यभिचारको जान महर्षि जमदग्निको अत्यन्त क्रोध उत्पन्न हुआ उन्होंने प्रज्वलित अग्निके समान तीक्ष्ण हो अपने पुत्रोंको पुकारकर यह आज्ञा दी कि, तुम इसी समय अपनी पापिनी माताको मारडालो परन्तु इन पुत्रोंने पिताका वचन नहीं सुना ॥ ५ ॥ परंतु परशुराम अपने पिताकी समाधि और तपस्याके प्रभावको

कालात्ययं तं विलोक्य मुनेः शापविशंकिता ॥ आगत्य कलशं तस्थौ पुरोधाय कृतांजलिः ॥ ४
व्यभिचारं मुनिर्ज्ञात्वा पत्न्याः प्रकुपितोऽब्रवीत् ॥ घ्नतैनां पुत्रकाः पापामित्युक्तास्ते न चक्रिरे ॥ ५ ॥
रामः संबोधितः पित्रा भ्रातन्मात्रा सहावधीत् ॥ प्रभावज्ञो मुनेः सम्यक्समाधेस्तपसश्च यः ॥ ६ ॥
वरेण च्छंदयामास प्रीतः सत्यवतीसुतः ॥ वव्रे हतानां रामोऽपि जीवितं चास्मृतिं वधे ॥ ७ ॥

जानते थे, जब इनसे मुनिने कहा कि, तुम अपने इन भाइयोंको और अपनी माताको मारडालो। तब उन्होने विचारा कि, जो पिताकी आज्ञा उल्लंघन कर इनको नहीं मारता, तो पिताजी क्रोधित होकर हमको शाप देदेंगे और जो हम इनको मारडालेंगे तो कदाचित् हमारे ऊपर प्रसन्न हो यह हमारी माता और भ्राताओंको जिलाभी सक्तेहैं। इसलिये जैसेही पिताने आज्ञा दी वैसेही महात्मा परशुरामजीने माताके सहित अपने भ्राताओंका संहार किया ॥ ६ ॥ यह देखकर सत्यवतीके पुत्र जमदग्निमुनि परशुरामजीपर अत्यन्त प्रसन्न हुये। और परशुरामजीसे बोले कि, इच्छानुसार वर

* शंका–रेणुकाकी वृद्धावस्था थी तोभी स्त्रीपुरुषके रतिका आनन्द देखती थी यह बात सन्देह योग्य है ? वृद्धावस्थामें विषयकर्मका आनद क्यों देखा ?
उत्तर–बाल्यावस्थामें रेणुका अत्यन्त चञ्चल थी और अपने पिताके भवनमें रहती थी तोभी प्रत्येक कार्य चचलपनेके साथ करतीथी, एक दिन बहुतसी सखियोंको सग लेकर स्नान करनेके लिये एक नदीपर गई, एक वृद्ध चिड़िया अपने प्रिय पति पक्षीके सग विहार कररही थी उसको देखकर रेणुका बहुत हँसी तब चिड़ियाने अत्यन्त कुपित होकर शाप दिया कि, हे दुष्टिनी ! मैं तो अपने पतिके साथ रमण करती हूँ परतु तू वृद्धावस्थामें और दूसरे पुरुषके संग क्रीडा करेगी, सब क्रीडाओंका मूल आँखोंसे देखना है सो क्रीडा तू करेगी इसलिये रेणुकाने वृद्धवस्थामें पाप किया और कुछ दूसरा अन्याय नहीं किया ॥

माँगो। तब परशुरामजीने यह वरदान चाहा कि, हमारे भ्राता और माता फिर जी जाय ? और यह इस बातको भी भूलजायँ कि, हमने इनको मारा है ॥ ७ ॥ वैसेही जमदग्निमुनिने वर देकर कहा कि " ऐसाही हो " वैसेही इन मरे हुओंमें प्राण आगया और जैसे सोयाहुआ पुरुष नींदसे उठ बैठता है ? वैसेही यह सब उठ बैठे ॥ हे राजन् ! यह शंका मत करना कि, परशुरामने ऐसा निन्दित कर्म क्यों किया ? यह परशुरामजी अपने पिताके तपबलको भलीभाँति जानते थे ! इसीलिये उन्होंने अपने सुहृदोंको मारडाला था ॥ ८ ॥ हे महाराज ! इधर कार्त्तवीर्यार्जुनके दश हजार पुत्र परशुरामजीके वीर्यसे पराभव पाय अपने पिताके वधको याद करके कहींभी सुख स्वच्छन्दता पानेकेलिये समर्थ नहीं हुए ॥ ९ ॥ एक समय

उत्तस्थुस्ते कुशलिनो निद्रापाय इवांजसा ॥ पितुर्विद्वांस्तपोवीर्यं रामश्चक्रे सुहृद्वधम् ॥८॥ येऽर्जुनस्य सुता राजन्स्मरंतः स्वपितुर्वधम् ॥ रामवीर्यपराभूता लेभिरे न शमं क्वचित् ॥ ९ ॥ एकदाऽऽश्रमतो रामे सभ्रातरि वनं गते ॥ वैरं सिसाधयिषवो लब्धच्छिद्रा उपागमन् ॥ १० ॥ दृष्ट्वाग्न्यगार आसीनमावेशितधियं मुनिम् ॥ भगवत्युत्तमश्लोके जघ्नुस्ते पापनिश्चयाः ॥ ११ ॥ याच्यमानाः कृपणया राममात्राऽतिदारुणाः ॥ प्रसह्य शिर उत्कृत्य निन्युस्ते क्षत्रबधवः ॥ १२ ॥ रेणुका शोकदुःखार्ता निघ्नंत्यात्मानमात्मना ॥ रामरामेहि तातेति विचुक्रोशोच्चकैः सती ॥ १३ ॥

परशुरामजी भ्राताओंसहित वनको गये थे। तब कार्तवीयार्ज्जुनके यह सब पुत्र अवसर पाय पिछला वैर लेनेकी इच्छासे परशुरामजीके आश्रममें आये ॥१०॥ इन सबने वहाँ आकर देखा कि, परशुरामजीके पिता जमदग्निमुनि भगवान्में चित्त लगाये हुए अग्निशालामें बैठे हुए हैं। यह अवसर पाय इन पापात्माओंने उसी समय इन मुनिको मार डाला ॥ ११ ॥ परशुरामजीकी माता रेणुका अपने पतिको मराहुआ देख अतिदीन हो अपने पतिके प्राणोंकी भिक्षा चाहने लगी परन्तु तोभी इन निठुर क्षत्रियोंको दया न आई और बलपूर्वक रेणुकाके केश पकड़कर ले गये ॥ ॥ १२ ॥ तब परशुरामजीकी माता पतिशोकसे आर्त हो अपनी छाती पीटती हुई "हा राम ! हा राम ! ! हा तात ! हा तात ! ! " कह बड़े जोरसे रोने और

विलाप करने लगी ॥१३॥ दूरसे "हा राम!" की पुकार और आर्त वाणी सुनकर वीर्यवान् परशुरामजी भ्राताओंसहित अति शीघ्र अपने
आश्रममें आये और वहां देखा कि, पिता मृतक हुए पडे हैं ॥१४॥ पिताको मृतक देख सब भाइयोंको ऐसा दुःख,शोक, क्रोध, झूँझलाहट और
पीडा उत्पन्न हुई कि, सबके वेगसे सब मोहितसे होगये इसके उपरान्त महात्मा परशुरामजी "हा तात! हा साधो! हा धार्मिक!" हमको छोड़कर
आप स्वर्गको चलेगये ॥ १५॥ इस प्रकार विलाप करनेलगे। और पिताके मृतक देहको अपने भाइयोंके निकट रखकर भयंकर परशा लिये मनमें
विचारने लगे कि, अब हम क्षत्रियोंके वंशको ध्वंस करदेंगे ॥ १६ ॥ हे राजन्! परशुरामजीने अतिशीघ्र माहिष्मती पुरीमें जाय उसके बीचमें

तदुपश्रुत्य दूरस्थो हा रामेत्यार्तवत्स्वनम् ॥ त्वरयाऽऽश्रममासाद्य ददृशे पितरं हतम् ॥ १४ ॥ तद्दुःखरोषामर्षा
र्तिशोकवेगविमोहितः ॥ हा तात साधो धर्मिष्ठ त्यक्त्वाऽस्मान्स्वर्गतो भवान् ॥१५ ॥ विलप्यैवं पितुर्देहं निधाय भ्रातृषु
स्वयम् ॥ प्रगृह्य परशुं रामः क्षत्रांताय मनो दधे ॥ १६ ॥गत्वा माहिष्मतीं रामो ब्रह्मघ्नं विहतश्रियम् ॥ तेषां स शीर्षभी
राजन्मध्ये चक्रे महागिरिम् ॥ १७ ॥ तद्रक्तेन नदीं घोरामब्रह्मण्यभयावहाम् ॥ हेतुं कृत्वा पितृवधं क्षत्रे मंगलका
रिणि ॥ १८ ॥ त्रिस्सप्तकृत्वः पृथिवीं कृत्वा निःक्षत्रियां प्रभुः ॥ स्यमंतपंचके चक्रे शोणितोदान्ह्रदान्नव ॥ १९ ॥
पितुः कायेन संधाय शिर आदाय बर्हिषि ॥ सर्वदेवमयं देवमात्मानमयजन्मखैः ॥ २० ॥

अर्ज्जुनपुत्रोंके मस्तक काट काटकर एक बडा भारी पर्वत बनाया ॥ १७ ॥ जब वह सहस्राऽर्जुनके पुत्र ब्रह्महत्या कर आये थे! तबहीं इस माहि
ष्मती पुरीकी शोभा जाती रही थी। मध्यस्थानमें मुण्डमय पर्वतके होनेसे वह पुरी औरभी भयानक हो गई। फिर तेजस्वी परशुरामजीने उस
कार्तवीर्याज्र्जुनके पुत्रोंके रुधिरसे एक नदी उत्पन्न की, वह नदी ब्रह्मद्वेषियोंको अत्यन्त भयकी देनेवाली हुई ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त क्षत्रियजा
तिको अन्यायके वश हुआ देख पिताके वधका हेतु कर परशुरामजीने *इक्कीसवार पृथ्वीको क्षत्रियहीन किया और स्यमन्तपञ्चकस्थानमें
रुधिरके नौ कुण्ड भरदिये ॥ १९ ॥ उसके पीछे परशुरामजीने अपने पिताका शिर उनकी देहसे लगाय, कुशोंके ऊपर रख विविध

* प्रश्न–परशुरामजीने इक्कीसवार क्षत्रियोंको क्यों मारा था। —उत्तर–रेणुकाने सहस्राऽर्जुनके पुत्रोंकी दुष्टता देख दुःखके मारे इक्कीस वार अपनी छातीको कूटा था इसलिये महात्मा परशुरामजीने इक्कीस बार क्षत्रियोंका नाश किया ॥

यज्ञोंसे सर्व देवमय आत्मा ईश्वरकी पूजा की ॥ २० ॥ उस यज्ञमें होताको पूर्वदिशा, ब्रह्माको दक्षिणदिशा, अध्वर्य्युको पश्चिमदिशा और उद्गाताको उत्तरदिशा दक्षिणामें देदी । अवान्तर दिशायें और दूसरे ऋत्विक् लोकोंको देदीं मध्यस्थल कश्यपजीको दान करदिया । फिर उपद्रष्टाको आर्यावर्त देश दक्षिणामें देकर सभासदोंकोभी यथायोग्य भूमि दक्षिणामें देदी ॥ २१ ॥ २२ ॥ उसके पीछे महानदी सरस्वतीमें जाकर यज्ञान्त स्नान कर अनन्तपापोंको दूरकर बादल रहित सूर्यके समान आकाशमें विराजमान होने लगे ॥ २३ ॥ इस ओर महामुनि जमदग्नि परशुरामजीसे पूजित होनेके कारण स्मृतिही जिसका शरीर है ऐसे अपने शरीरको प्राप्तकर सप्तर्षि मण्डलमें जाय सप्तऋषि हुये ॥ २४ ॥ हे राजन्! कमललोचन जमदग्निके

ददौ प्राचीं दिशं होत्रे ब्रह्मणे दक्षिणां दिशम् ॥ अध्वर्यवे प्रतीचीं वै उद्गात्रे उत्तरां दिशम् ॥ २१ ॥ अन्येभ्योऽवांतरदिशः कश्यपाय च मध्यमाम् ॥ आर्यावर्तमुपद्रष्ट्रे सदस्येभ्यस्ततः परम् ॥ २२ ॥ ततश्चावभृथस्नानविधूताशेषकिल्बिषः ॥ सरस्वत्यां ब्रह्मनद्यां रेजे व्यभ्र इवांशुमान् ॥ २३ ॥ स्वदेहं जमदग्निस्तु लब्ध्वा संज्ञानलक्षणम् ॥ ऋषीणां मंडले सोऽभूत्सप्तमो रामपूजितः ॥ २४ ॥ जामदग्न्योऽपि भगवान् रामः कमललोचनः ॥ आगामिन्यंतरे राजन्वर्तयिष्यति वै बृहत् ॥ २५ ॥ आस्तेऽद्यापि महेंद्राद्रौ न्यस्तदंडः प्रशांतधीः ॥ उपगीयमानचरितः सिद्धगंधर्वचारणैः ॥ २६ ॥ एवं भृगुषु विश्वात्मा भगवान्हरिरीश्वरः॥ अवतीर्य परं भारं भुवोऽहन्बहुशो नृपान् ॥ २७ ॥ गाधेरभून्महातेजाः समिद्ध इव पावकः ॥ तपसा क्षात्रमुत्सृज्य यो लेभे ब्रह्मवर्चसम् ॥ २८ ॥

सुत भगवान् परशुरामजीभी आगामी मन्वन्तरमें वेदका प्रचार करेंगे अर्थात् वहभी वेदका प्रचार करनेवाले सप्तर्षियोंमेंसे एक होंगे ॥ २५ ॥ वह परशुरामजी दण्ड छोड शान्त चित्तसे अबतक महेन्द्र पर्वतपर विराजमान हैं । सिद्ध चारण और गंधर्वगण सदा उनके विचित्र चरित्रको गाया करते हैं ॥२६॥ हे राजन् ! इस प्रकारसे भगवान् विश्वात्मा ईश्वर हरिने भृगुकुलमें अवतार ले अनेकवार क्षत्रियोंका संहार कर भूमिका भार उतार दिया ॥ २७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् । अब आगे सुनो । गाधिके प्रकाशमान अग्नितुल्य महातेजस्वी विश्वामित्रजी उत्पन्न हुए ।

हे राजन्! यह तपके प्रभावसे क्षत्रीपन छोड़ ब्राह्मण होगये ॥ २८ ॥ हे महाराज! इन तेजस्वी विश्वामित्रजीके एक शत पुत्र उत्पन्न हुए तिनमें यद्यपि केवल मध्यमपुत्रका नाम मधुच्छन्द था, तोभी सब पुत्रही मधुच्छन्दस कहे जाते थे ॥ २९ ॥ महर्षि विश्वामित्रजीने अजीगर्त्तके पुत्र शुनःशेपको भृगुवंशीय देवरात नामक पुत्र करके अपने सब पुत्रोंसे कहा था कि, तुम सब इनको अपना बड़ा भाई समझना ॥ ३० ॥ हे राजन्! इस शुनःशेपके पिता अजीगर्त्तने महाराजा हरिश्चन्द्रके यज्ञमें पशु बनानेके लिये मध्यम समझ, ममता छोड़ बेचदिया था परन्तु यह पुरुषपशु (शुनःशेप) प्रजेशादि वरुणादि देवता लोगोकी स्तुति करके पाशबंधनसे छूट गया ॥ ३१ ॥ वह देवतालोगोंको रात (प्रदत्त) होनेसे गाधिवंशमें

विश्वामित्रस्य चैवासन्पुत्रा एकशतं नृप ॥ मध्यमस्तु मधुच्छन्दा मधुच्छंदस एव ते ॥ २९ ॥ पुत्रं कृत्वा शुनश्शेपं देवरातं च भार्गवम् ॥ आजीगर्तं सुतानाह ज्येष्ठ एष प्रकल्प्यताम् ॥ ३० ॥ यो वै हरिश्चंद्रमखे विक्रीतः पुरुषः पशुः ॥ स्तुत्वा देवान्प्रजेशादीन्मुमुचे पाशबंधनात् ॥ ३१ ॥ यो रातो देवयजने देवैर्गाधिषु तापसः ॥ देवरात इति ख्यातः शुनश्शेपः स भार्गवः ॥ ३२ ॥ ये मधुच्छंदसो ज्येष्ठाः कुशलं मेनिरे न तत् ॥ अशपत्तान्मुनिः क्रुद्धो म्लेच्छा भवत दुर्जनाः ॥ ३३ ॥ स होवाच मधुच्छंदाः सार्धं पंचाशता ततः ॥ यन्नो भवान्संजानीते तस्मिंस्तिष्ठामहे वयम् ॥ ३४ ॥ ज्येष्ठं मंत्रदृशं चक्रुस्त्वामन्वञ्चो वयं स्म हि ॥ विश्वामित्रः सुतानाह वीरवंतो भविष्यथ ॥ ये मानं मेऽनुगृह्णंतो वीरवंतमकर्त माम् ॥ ३५ ॥

देवरात नामसे प्रसिद्ध हुआ। परन्तु भृगुवंशमें उसका नाम शुनःशेप था ॥ ३२ ॥ विश्वामित्रके मधुच्छन्द नामक जो पचास पुत्र बड़ेथे, उन्होंने शुनःशेपको बड़ा माननेमें अपना भला न समझा, इसलिये क्रोधित होकर विश्वामित्रजीने अपने पुत्रोको यह शाप दिया कि, तुम अतिदुर्जन हो आजसे म्लेच्छ होजाओगे ॥ ३३ ॥ इसके उपरान्त मध्यमपुत्र मधुच्छन्दने अपने पचास छोटे भाइयोके साथ पिताके पास आनकर कहा कि "आप हमारे पिता हैं" हमको बडाई अथवा छुटाई जिसकी भी आज्ञा देंगे हम वही स्वीकार करेंगे ॥ ३४ ॥ कहकर इन्होंने मंत्रदर्शी शुनःशेपको अपना बड़ा भ्राता बनाया और सब एकवचन होकर बोले कि "हम सबही तुम्हारे अनुगामी अर्थात् छोटे भाई हुए" यह सुनकर

विश्वामित्रजी प्रसन्न हो अपने इन पुत्रोंसे बोले कि, तुमने हमारे मानको रखकर हमको पुत्रवान् किया इससे हमको बहुत सन्तोष हुआ और हम सन्तुष्ट होकर तुमको यह वर देते हैं कि, तुम लोग पुत्रवान् होगे ॥ ३५ ॥ हे कुशिकगण ! यह देवरात भी तुम्हारा कौशिक गोत्री है; क्योंकि यह हमारा पुत्र हुआ है। इसलिये तुम इसके अनुगामी होओ। हे राजन् ! इन पुत्रोंके अतिरिक्त विश्वामित्रजीके अष्टक, हारीत, जय, क्रतुमदादि औरभी अनेक पुत्र हुए थे ॥ ३६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे पाण्डुनन्दन ! इस प्रकार अनुगृहीत हुए और एक पुरुषको पुत्र मानलेनेसे विश्वामित्रके पुत्रोंसे कौशिक अनेक प्रकारका होगया अर्थात् कुछ अभिशप्त और कुछेक प्रवरान्त प्राप्त हुए। बस देवरातको सबसे बड़ा माननेहीका यह

एष वः कुशिका वीरो देवरातस्तमन्वित ॥ अन्ये चाष्टकहारीतजयक्रतुमदादयः ॥ ३६ ॥ एवं कौशिकगोत्रं तु वैश्वामित्रः पृथग्विधम् ॥ प्रवरांतरमापन्नं तद्धि चैवं प्रकल्पितम् ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे परशुरामकृतक्षत्रवधविश्वामित्रान्वययोर्वर्णनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ यः पुरूरवसः पुत्र आयुस्तस्याभवन्सुताः ॥ नहुषः क्षत्त्रवृद्धश्च रजी रंभश्च वीर्यवान् ॥ १ ॥ अनेना इति राजेन्द्र शृणु क्षत्रवृधोऽन्वयम् ॥ क्षत्त्रवृद्धसुतस्यासन्सुहोत्रस्यात्मजास्त्रयः ॥ २ ॥ काश्यः कुशो गृत्समद इति गृत्समदादभूत ॥ शुनकश्शौनको यस्य बह्वृचप्रवरो मुनिः ॥ ३ ॥ काश्यस्य काशिस्तत्पुत्रो राष्ट्रो दीर्घतमाः पिता ॥ धन्वंतरिर्दैर्घ्यतम आयुर्वेदप्रवर्तकः ॥ ४ ॥

बीज हुआ ॥ ३७ ॥ इतिश्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां परशुरामचारितवर्णनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ दोहा—सत्रहमें पुरूरवाको, ज्येष्ठ पुत्र भयो आय। ताके पाँचो सुतनको, सकल वंश कहो गाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोलेकि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! पुरूरवाके * आयु नामक जो पुत्र हुआथा उसके पाँच पुत्र हुए नहुष,क्षत्रवृद्ध,रजि, रम्भ और अनेना इनके नाम थे। उनमें क्षत्रवृद्धके वंशका वृत्तान्त अब कहताहूं तुम श्रवण करो॥ १ ॥ २ ॥ क्षत्रवृद्धके पुत्र सुहोत्र,सुहोत्रके काश्य, कुश और गृत्समद यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए तिनमेंसे गृत्समदके शुनक उत्पन्न हुआ। उस शुनकसे ऋग्वेदियोमें श्रेष्ठ शौनक मुनि हुए॥ ३ ॥ काश्यका पुत्र काशी,उसका पुत्र राष्ट्र और बेटा तिसका दीर्घतमा, दीर्घतमाके पुत्र धन्वन्तरी

* इस स्थानमें श्रीकृष्णावतारका प्रस्ताव करनेके लिये सक्षेपसे वशका वर्णन किया जाता है। जिसके वशमें स्वय भगवान् अवतार लेंगे। इस वशका वर्णन पीछेसे विस्तार सहित किया जायगा। इसलिये पुरूरवाके पाँच पुत्रोंमेंसे छोटे पुत्रका वर्णन करके अब ज्येष्ठके वशका वर्णन करते हैं ॥

हुए कि, जिन्होंने आयुर्वेदका प्रचार किया यह धन्वन्तारि यज्ञभोगी भगवान्के अंश स्मरण करतेही रोग क्लेशका भय नाश करते हैं इन धन्वन्तारि जीका पुत्र केतुमान, केतुमानका पुत्र भीमरथ ॥ ४ ॥ ५ ॥ उससे दिवोदासकी उत्पत्ति हुई इनके पुत्र द्युमान जो कि, प्रतर्दन भी कहाये जाते थे। और शत्रुजित, वत्स, ऋतध्वज और कुवलयाश्व भी यही कहाते थे इस द्युमानके अलर्कादि अनेक पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ६ ॥ उनमेंसे अलर्कने साठ सहस्र साठसौ अर्थात् छासठ ( ६६००० ) सहस्रवर्षतक युवा अवस्था रखकर राज्यभोग किया था। हे राजन्! अलर्कके अतिरिक्त किसी युवाने इतने कालतक पृथ्वीका भोग नहीं किया ॥ ७ ॥ इस अलर्कसे संतति नामवाले राजाकी उत्पत्ति हुई, उसका पुत्र सुनीथ,

यज्ञभुग्वासुदेवांशस्स्मृतमात्रार्तिनाशनः ॥ तत्पुत्रः केतुमानस्य जज्ञे भीमरथस्ततः ॥ ५ ॥ दिवोदासो द्युमांस्तस्मा
त्प्रतर्दन इति स्मृतः ॥ स एव शत्रुजिद्वत्स कृतध्वज इतीरितः ॥ तथा कुवलयाश्वेति प्रोक्तोऽलर्कादयस्ततः ॥ ६ ॥
षष्टिवर्षसहस्राणि षष्टिवर्षशतानि च ॥ नालर्कादपरो राजन्मेदिनीं बुभुजे युवा ॥ ७ ॥ अलर्कात्संततिस्तस्मात्सुनी
थोऽथ सुकेतनः ॥ धर्मकेतुः सुतस्तस्मात्सत्यकेतुरजायत ॥ ८ ॥ धृष्टकेतुः सुतस्तस्मात्सुकुमारः क्षितीश्वरः ॥ वीतिहो
त्रस्य भर्गोऽतो भार्गभूमिरभून्नृपः ॥ ९ ॥ इतीमे काशयो भूपाः क्षत्रवृद्धान्वयायिनः ॥ रंभस्य रभसः पुत्रो गंभीरश्चा
क्रियस्ततः ॥ १० ॥ तस्य क्षेत्रे ब्रह्म जज्ञे शृणु वंशमनेनसः ॥ शुद्धस्ततः शुचिस्तस्मात्त्रिककुद्धर्मसारथिः ॥ ११ ॥

सुनीथका पुत्र निकेतन, निकेतनका पुत्र धर्मकेतु और धर्मकेतुसे सत्यकेतुने जन्मग्रहण किया ॥ ८ ॥ सत्यकेतुके पुत्र धृष्टकेतु, उसके कुमार उत्पन्न हुए। उनका पुत्र वीतिहोत्र, इनके सुतभर्ग और इनके पुत्र भार्गभूमि हुए ॥ ९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! यह सब नरेश काशिवंशीय हुये यह काशिके परदादा क्षत्रवृद्ध वंशके अनुगामी थे हे परीक्षित्! अब रम्भके वंशका वर्णन करते हैं आप सावधान हो चित्त लगाय सुनिये। रम्भका पुत्र रभस, उसका पुत्र गम्भीर उससे अक्रियकी उत्पत्ति हुई ॥ १० ॥ अक्रियका पुत्र ब्रह्मवित् हुआ। अब अनेनाके

वंशका वर्णन करते हैं अनेनाका पुत्र शुद्ध हुआ उसके शुचि उत्पन्न हुआ । शुचिके त्रिककुद, उनसे धर्मसारथि ॥ ११ ॥ इसके पुत्र शान्तरय जो कि, बड़े जितेन्द्रिय और ज्ञानी थे । इसलिये उन्होंने कोई पुत्रभी उत्पन्न नहीं किया हे महाराज ! रजिके अत्यन्त बलशाली पांच सौ(५००) पुत्र हुए ॥ १२ एक समय जब देवतालोगोंने प्रार्थना की तब इस रजिने दैत्योंका संहार करके इन्द्रपुरी देवतालोगोंको देदी देवताओंने राजा रजिको पुनः लौटाकर देदी ॥ १३ ॥ राजा रजिकी मृत्यु होनेपर देवराज इन्द्रने जब उनके पुत्रोंसे स्वर्गपुरी मांगी, तब उनके पुत्रोंने नहीं दी । और

ततश्शांतरयो जज्ञे कृतकृत्यः स आत्मवान् ॥ रजेः पंचशतान्यासन्पुत्राणाममितौजसाम् ॥ १२ ॥ देवैरभ्यर्थितो दैत्यान्हत्वेंद्रायाददाद्दिवम् ॥ इंद्रस्तस्मै पुनर्दत्त्वा गृहीत्वा चरणौ रजेः ॥१३॥ आत्मानमर्पयामास प्रह्लादाद्यरिशंकितः॥ पितर्युपरते पुत्रा याचमानाय नो ददुः॥१४॥ त्रिविष्टपं महेंद्राय यज्ञभागान्समाददुः ॥ गुरुणा हूयमानेऽग्नौ बलभित्तनयात्रजेः ॥ १५ ॥ अवधीद् भ्रंशितान्मार्गान्न कश्चिदवशेषितः॥ कुशात्प्रतिः क्षात्त्रवृद्धात्संजयस्तत्सुतो जयः ॥ १६ ॥ ततः कृतः कृतस्यापि जज्ञे हर्यवनो नृपः ॥ सहदेवस्ततोऽहीनो जयसेनस्तु तत्सुतः ॥ १७ ॥

आपही स्वर्गपति होकर यज्ञका भाग लेनेलगे इसीलिये देवगुरु बृहस्पतिजीने रजिके पुत्रोंकी बुद्धिका नाश करनेके लिये अभिचार विधानसे अग्निमें होम किया ॥ १४ ॥ १५ ॥ उससे शीघ्रही रजिके सब पुत्र नीतिमार्गसे भ्रष्ट होगये । और फिर देवराज इन्द्रने सरलतासे उन सबको मारडाला, कोई शेष न रहा * हे राजन् ! क्षत्रवृद्धका पोता कुश, उसका पुत्र प्रति, प्रतिका पुत्र संजय, संजयका पुत्र जय ॥ १६ ॥ जयका पुत्र कृत और उसका पुत्र हर्यवन राजा हुआ हर्यवन राजाका पुत्र सहदेव उसका पुत्र अहीन और अहीनका पुत्र जयसेन हुआ ॥ १७ ॥

* शंका–बृहस्पतिजी अग्निमें किस वस्तुका होम करते थे ? जिस चीजके होमके प्रतापसे रजिराजाके पुत्रोंको इन्द्रने मारडाला ?
उत्तर–रक्षा करनेवाले जो परमरक्षक बृहस्पतिजी थे, सो राजा रजिके पुत्रोंको तेज मन्त्रसे अग्निमें होम करते थे, इसीकारण राजा रजिके तेजहीन होगये, तब राजा रजिके पुत्रोंको इन्द्रने मारडाला ॥

जयसेनका पुत्र संस्कृति उनका पुत्र जय, जयके क्षत्रधर्म और क्षत्रधर्मके महारथ हुआ यह सब भूपाल क्षत्रवृद्धके वंशमें उत्पन्न हुये थे। अब आगे नहुषसे वंशका वृत्तान्त हम तुमसे वर्णन करते हैं तुम चित्त लगाय सावधान होकर श्रवण करो ॥१८॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां क्षत्रवृद्धवंशानुवर्णनं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ दोहा–अट्ठारहमें नहुष सुत, भयो ययाति जुझार। षट पुत्र तिनके भये, तिनमें छोट उदार ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! जैसे शरीरके छः इन्द्रियें होती हैं, इसी प्रकारसे नहुष राजाके यति–ययाति–संयाति–आयति–वियति और कृति नामक छः (६) पुत्र उत्पन्न हुए ॥ १ ॥ इनमेंसे यति राजाका परिणाम अर्थात् राज्यको अनर्थका हेतु जान गया था। इसलिये पिताके राज्य

संस्कृतिस्तस्य च जयः क्षत्त्रधर्मा महारथः ॥ क्षत्त्रवृद्धान्वया भूपाः शृणु वंशं च नाहुषात् ॥१८॥ इति श्रीमद्भा० म० नव० चंद्रवं० क्षत्त्रवृद्धवंशा० सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ यतिर्ययातिः संयातिरायतिर्वियतिः कृतिः ॥ षडिमे नहुषस्यासन्निंद्रियाणीव देहिनाम् ॥ १ ॥ राज्यं नैच्छद्यतिः पित्रा दत्तं तत्परिणामवित् ॥ यत्र प्रविष्टः पुरुष आत्मानं नावबुध्यते ॥ २ ॥ पितरि भ्रंशिते स्थानादिंद्राण्या धर्षणाद्द्विजैः ॥ प्रापितेऽजगरत्वं वै ययातिरभवन्नृपः ॥३॥ चतसृष्वादिशद्दिक्षु भ्रातॄन्भ्राता यवीयसः ॥ कृतदारो जुगोपोर्वीं काव्यस्य वृषपर्वणः ॥ ४ ॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मर्षिर्भगवान्काव्यः क्षत्रबंधुश्च नाहुषः ॥ राजन्यविप्रयोः कस्माद्विवाहः प्रतिलोमकः ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा दानवेंद्रस्य शर्मिष्ठा नाम कन्यका ॥ सखीसहस्रसंयुक्ता गुरुपुत्र्या च भामिनी ॥ ६ ॥

देनेपर इसने राज्यग्रहण नहीं किया, क्योंकि राज्यकार्यमें लगा हुआ पुरुष अपने आत्माको नहीं जानता है ॥ २ ॥ इससे इन्द्राणीके ऊपर ढिठाईका व्यवहार करनेके हेतु पिता (नहुष) के स्वर्गभ्रष्ट और अगस्त्यादि विप्रोंके शापसे अजगर होनेपर मध्यम पुत्र ययातिही राजा हुआ था ॥३॥ राजा ययातिने राजगद्दीपर बैठ अपने चार छोटे भाइयोंको चारों दिशाओंमें राज्य करनेकी आज्ञा देदी व आप शुक्राचार्य और वृषपर्वाकी दो कन्याओंसे विवाह कर पृथ्वीकी रक्षा करने लगा ॥ ४ ॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन्! भगवान् शुक्राचार्यजी ब्रह्मर्षि और नहुषपुत्र ययाति क्षत्रिय था। सो यह ब्राह्मण क्षत्रियका प्रतिलोम विवाह कैसे हुआ था? ॥५॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! ईश्वरकी इच्छासे प्रतिलोम विवाह दोषदायी

नहीं है। एकसमय दानवराज वृषपर्वाकी शर्मिष्ठा नामक कन्या सहस्र सखी और गुरुकी कन्या देवयानीके साथ पुरके समीपही एक उद्यानमें विहार करनेको गई। यह उपवन अत्यन्त मनोहर था। वृक्ष फूलोंके भारसे झुकेहुए थे। और वहाँ निकटही एक नलिनीकी रेतीमें भ्रमरगण कलवाणीसे गान कर रहे थे ॥ ६ ॥ ७ ॥ शर्मिष्ठाने सखियोंके साथ घूमते घूमते बागमें एक सरोवर देखा। यह सब कन्यायें किनारेपर अपने वस्त्र उतार परस्पर जलको उड़ायकर एक दूसरेके ऊपर जल डाल खेल करनेलगीं ॥८॥ उसी समय अचानक देवताओंमें श्रेष्ठ श्रीमहादेवजी पार्वतीके साथ नंदीश्वर पर चढे इस ओरको आये। यह इनको देखकर सब कन्यायें अत्यन्त लज्जित हो झटपट सरोवरसे बाहर निकलकर अपने वस्त्र पहरने लगीं ॥९॥

देवायान्या पुरोद्याने पुष्पितद्रुमसंकुले ॥ व्यचरत्कलगीतालिनलिनीपुलिनेऽबला ॥ ७ ॥ ता जलाशयमासाद्य कन्याः कमललोचनाः ॥ तीरे न्यस्य दुकूलानि विजः सिंचतीर्मिथः ॥ ८ ॥ वीक्ष्य व्रजतं गिरिशं सह देव्या वृषस्थितम् ॥ सहसोत्तीर्य वासांसि पर्यधुर्व्रीडिताः स्त्रियः ॥ ९ ॥ शर्मिष्ठाऽजानती वासो गुरुपुत्र्याः समव्ययत् ॥ स्वीयं मत्वा प्रकुपिता देवयानीदमब्रवीत् ॥ १० ॥ अहो निरीक्ष्यतामस्या दास्याः कर्म ह्यसांप्रतम् ॥ अस्मद्धार्यं धृतवती शुनीव हविरध्वरे ॥११॥ यैरिदं तपसा सृष्टं मुखं पुंसः परस्य ये ॥ धार्यते यैरिह ज्योतिः शिवः पंथाश्च दर्शितः ॥ १२ ॥ यान्वदंत्युपतिष्ठंते लोकनाथाः सुरेश्वराः ॥ भगवानपि विश्वात्मा पावनः श्रीनिकेतनः ॥ १३ ॥ वयं तत्रापि भृगवः शिष्योऽस्या नः पिताऽसुरः ॥ अस्मद्धार्यं धृतवती शूद्रो वेदमिवासती ॥ १४ ॥

घबडाहटके मारे भूलमें गुरुकन्याके वस्त्र शर्मिष्ठाने अपने समझकर पहर लिये। यह देख देवयानी अति क्रोधित होकर बोली॥१०॥अरे इस दासीका अन्याय कर्म तो देखो जिस प्रकार कुतिया यज्ञके हविको खाजातीहै। वैसेही इस दुष्टाने मेरे पहरनेके कपडे पहर लिये ॥११॥ देखो जिन ब्राह्मणोंने तपस्या करके इस जगतकी उत्पत्ति की है, जो लोग परमपुरुषके मुख अर्थात् ब्रह्ममुखसे उत्पत्तिके हेतु सर्व श्रेष्ठ हैं। जो कि, ब्रह्मको धारण कियेहुये हैं जिन्होंने वेदका शुभ मार्ग बताया है। और सब लोकोंके नाथ सुरेश्वरगणभी और भगवान् विश्वात्मा पावन श्रीनिवासभी जिनकी पूजा किया करते हैं ॥ १२ ॥ १३ ॥ वह ब्राह्मणजाति सहजसेही माननीय है। और उनमें फिर हम महाप्रभावशाली भृगुवंशमें उत्पन्न हुई हैं। इस दासीका पिता

जो असुर है। वह भी हमारे पिताका शिष्य है। इस असत्यनकी चाल तो देखो कि, इसने हमारे पहरनेके वस्त्र पहर लिये हैं। जैसे शूद्रजाति वेदोंको धारण करै ॥१४॥ हे राजन्! जब गुरुकन्या देवयानीने इस प्रकार तिरस्कार किया। तब शर्मिष्ठा धर्षित हुई सर्पिणीकी समान बारम्बार लम्बे लम्बे श्वास लेने लगी। और क्रोधके मारे होठ चबाय चबायकर कहने लगी कि ॥ १५ ॥ अरी भिखमंगी! अपने आचरणको विना जानेही कटुवचन कहने लगी। काककी समान क्या तुम हमारे गृहका सुख नहीं देखती रहती हो ? ॥ १६ ॥ हे महाराज परीक्षित! इस प्रकारसे कठोर वचनभी गुरुकन्या देवायानीको कहकर शर्मिष्ठाका क्रोध शान्त नहीं हुआ, बरन् इसके वस्त्र उतार नङ्गीकर एक कुएमें धक्का देदिया ॥१७॥ देवयानीको

एवं शपंतीं शर्मिष्ठा गुरुपुत्रीमभाषत ॥ रुषा श्वसंत्युरगीव धर्षिता दष्टदच्छदा ॥ १५॥ आत्मवृत्तमविज्ञाय कत्थसे बहु भिक्षुकि ॥ किं न प्रतीक्षसेऽस्माकं गृहान्बलिभुजो यथा ॥ १६ ॥ एवंविधैः सुपरुषैः शप्त्वाचार्यसुतां सतीम् ॥ शर्मिष्ठा प्राक्षिपत्कूपे वास आदाय मन्युना ॥ १७ ॥ तस्यां गतायां स्वगृहं ययातिर्मृगयां चरन् ॥ प्राप्तो यदृच्छया कूपे जलार्थी तां ददर्श ह ॥१८॥ दत्त्वा स्वमुत्तरं वासस्तस्यै राजा विवाससे ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिमुज्जहार दयापरः ॥ १९ ॥ तं वीरमाहौशनसी प्रेमनिर्भरया गिरा ॥ राजंस्त्वया गृहीतो मे पाणिः परपुरंजय ॥ २० ॥ हस्तग्राहोऽपरो मा भूद गृहीतायास्त्वया हि मे ॥ एष ईशकृतो वीर संबंधो नौ न पौरुषः ॥ २१ ॥

कुएमें ढ़केलकर शर्मिष्ठा अपने घरपर चली आई। भाग्यसे शिकार खेलकर घूमते घूमते राजा ययातिभी उस वनमें आय पहुँचे और प्यासके मारे जल भरनेके लिये जैसेही इस कुएँके समीप गये कि, वैसेही उन्होंने देवयानीको कुएमें देखा ॥१८॥ शुक्राचार्यकी कन्याको कुएँमें नङ्गी गिरी हुई देखकर राजाको अत्यन्त दया आई और तत्काल अपना दुपट्टा राजाने उसे पहरनेको देदिया और अपने हाथसे उसका हाथ पकडकर उस दयावान् राजाने उसको कुएँसे बाहर निकाल लिया ॥१९॥ देवयानी कुएँसे निकलकर प्रेम भरे वचन राजा ययातिसे बोली हे महाराज! आपने अनुग्रह करके हमारा हाथ पकडा है ॥ २० ॥ अब यही प्रार्थना है कि, जिस हाथको एकबार आपने मेरा पाणिग्रहण किया।

उसको कोई दूसरा ग्रहण न करने पावे ॥ २१ ॥ हे वीर ! यद्यपि प्रतिलोम विवाह ठीक नहीं तोभी मैं कुएमें डूबकर मरती थी इसी अवसरपर आपका दर्शन हुआ तब हमारा दोनों जनोंका यह बानक परमेश्वरने बनाया है । यह किसी पुरुषका बनाया नहीं है और हे नरेश ! ब्राह्मणके साथ मेरा विवाह नही होगा । क्योंकि पहले मैंने बृहस्पतिके पुत्र कचको शाप दिया था । तब उन्होंने भी हमको शाप दिया थो ॥ २२ ॥ शास्त्रके प्रतिकूल और इच्छानुसार न होनेपरभी भाग्यसे प्राप्त हुआ जान और अपने अन्तःकरणको भी उसके प्रति सकाम देख यह निश्चय करके कि, मेरा मन अधर्ममें नहीं प्रवेश करता देवयानीके वाक्य को राजा ययातिने अंगीकार किया ॥२३॥ इसके उपरान्त जब राजा ययाति चलेगये । तब देवयानी

यदिदं कूपमग्नाया भवतो दर्शनं मम ॥ न ब्राह्मणो मे भविता हस्तग्राहो महाभुज ॥ कचस्य बार्हस्पत्यस्य शापाद्य
मशपं पुरा ॥ २२ ॥ ययातिरनभिप्रेतं दैवोपहृतमात्मनः ॥ मनस्तु तद्गतं बुद्ध्वा प्रतिजग्राह तद्वचः ॥२३ ॥ गते राजनि
सा वीरे तत्र स्म रुदती पितुः ॥ न्यवेदयत्ततः सर्वमुक्तं शर्मिष्ठया कृतम् ॥ २४ ॥ दुर्मना भगवान्काव्यः पौरोहित्यं
विगर्हयन् ॥ स्तुवन्वृत्तिं च कापोतीं दुहित्रा स ययौ पुरात् ॥ २५ ॥ वृषपर्वा तमाज्ञाय प्रत्यनीकविवक्षितम् ॥
गुरुं प्रसादयन्मूर्धा पादयोः पतितः पथि ॥ २६ ॥

उस स्थानसे रोती रोती पिताके निकट गई और सब वृत्तान्त निवेदन करदिया । अर्थात् शर्मिष्ठाने जो भिखमंगी कहा था । और कुएमें डालकर जो कुकर्म किया था, यह सब विस्तारपूर्वक इसने अपने पितासे कहा ॥ २४ ॥ यह सुनकर शुक्राचार्यके मनमें बडा दुःख हुआ पुरोहिताईकी निन्दा करते और भिक्षावृत्तिकी प्रशंसा करते यह दैत्यराजकी पुरीसे अपनी कन्यासहित बाहर चले ॥ २५ ॥ यह सुनकर राजा वृषपर्वाने जाना कि, गुरुजी अप्रसन्न होकर देवताओंकी जीतकरेंगे । इसलिये शीघ्रही मार्गमें जायकर उनके चरणोंमें गिर पड़ा । और शिर नवायकर प्रसन्न

१ इसमें यह दृष्टान्त है कि बृहस्पतिके पुत्र कच जब शुक्राचार्य मुनिके निकट मृतसजीवनी विद्या ग्रहण करतेथे उस समय एक दिन शुक्रकी पुत्री देवयानीने उनके साथ विवाह करना चाहाथा, तब कच बोले कि "तुम हमारी गुरुकन्या होनेसे पूजने योग्य हो" फिर हम किसप्रकारसे तुम्हारा पाणि ग्रहण करैं ! तब देवयानीने कुपित हो यह शाप दिया कि, तुम्हारी विद्या प्रभाहीन होगी, तब कचनेभी यह शाप दिया कि "तुम्हारा ब्राह्मणके साथ विवाह नहीं होगा" इसलिये ब्राह्मण हमसे विवाह नहीं कर सकेगा ॥

करने लगा ॥२६॥ एक क्षणभरमें शुक्राचार्यका आधा क्रोध शान्त होगया और वह शिष्यसे बोले कि, हे राजन्! हमारी कन्या जो कुछ कहै सो इस की अभिलाषको तुम पूर्ण करो। क्योंकि हम इस अपनी कन्याको छोड़कर रह नहीं सक्ते ॥ २७ ॥ गुरुजीके यह वचन सुनकर गुरुकन्याकी प्रसन्नता चाहताहुआ राजा वृषपर्वा खड़ा रहा। तब देवयानी अपने मनकी बात प्रकाशित करके बोली कि, हमारे पिता जहाँ हमारा विवाह करैं, यह शर्मिष्ठा तुम्हारी कन्या उसी स्थानमें अपनी सब सखियोंके साथ जायकर हमारी दासी होवे ॥२८॥ वृषपर्वाने विचारा कि, गुरुजीके चलेजानेसे हमारे ऊपर घोर संकट आन पड़ेगा। और यहाँ रहनेसे हमारे कार्य सिद्ध होंगे। यह सोच विचार राजा वृषपर्वाने गुरुकन्या देवयानीके हाथमें सखियों सहित शर्मिष्ठाको सौंपदिया। जब पिताने शर्मिष्ठाको देदिया, तब यह हजार सखियोंके साथ देवयानीकी सेवा करनेलगी ॥ २९ ॥ इसके पीछे दैत्यगुरु शुक्रा

क्षणार्धमन्युर्भगवाञ्छिष्यं व्याचष्ट भार्गवः ॥ कामोऽस्याः क्रियतां राजन्नैनां त्यक्तुमिहोत्सहे ॥ २७ ॥ तथेत्यव स्थिते प्राह देवयानी मनोगतम् ॥ पित्रा दत्ता यतो यास्ये सानुगा यातु मामनु ॥ २८ ॥ स्वानां तत्संकटं वीक्ष्य तदर्थ स्य च गौरवम् ॥ देवयानीं पर्यचरत्स्त्रीसहस्रेण दासवत् ॥ २९ ॥ नाहुषाय सुतां दत्त्वा सह शर्मिष्ठयोशनाः ॥ तमाह राजञ्छर्मिष्ठामाधास्तल्पे न कर्हिचित् ॥ ३० ॥ विलोक्यौशनसीं राजञ्छर्मिष्ठा सप्रजां क्वचित् ॥ तमेव वव्रे रहसि सख्याः पतिमृतौ सती ॥ ३१ ॥ राजपुत्र्यार्थितोऽपत्ये धर्मं चावेक्ष्य धर्मवित् ॥ स्मरञ्छुक्रवचः काले दिष्टमेवाभ्य पद्यत ॥ ३२ ॥ यदुं च तुर्वसुं चैव देवयानी व्यजायत ॥ द्रुह्युं चानुं च पूरुं च शर्मिष्ठा वार्षपर्वणी ॥ ३३ ॥

चार्यजीने शर्मिष्ठासहित देवयानीका राजा ययातिके साथ विवाह करदिया और भली भाँतिसे कहदिया कि, यद्यपि हम अपनी कन्याके साथ शर्मिष्ठाभी तुमको देते हैं तो भी तुम किसी समय इसको अपनी शय्यापर न ग्रहण कर सकोगे ॥३०॥ हे महाराज परीक्षित्! किसी समय शर्मिष्ठाने देखा कि देवयानीने स्वामीके सहवाससे परम सुन्दर पुत्र उत्पन्न कियाहै। इसलिये ऋतुकाल आन पहुँचनेपर अपनी सखीके पति ययाति राजाको एकान्तमें बुलाय पुत्र उत्पन्न करनेके लिये प्रार्थना की ॥३१॥ राजा ययाति अत्यन्त धर्मात्मा थे ऋतुकालमें राजकुमारी शर्मिष्ठासे संतानकेलिये प्रार्थित होकर विचारने लगे कि, इसकी कामना पूरी करनेसे धर्म है। इसलिये शुक्राचार्यजीका वचन स्मरण आनेपरभी उन्होंने दैवप्राप्त पिता ज्ञानसे

शर्मिष्ठाके साथ विहार किया राजा ययातिने धर्म समझकरही शर्मिष्ठाकी प्रार्थना पूर्ण की थी. कुछ कामके वश होकर नहीं की, उसके उपरान्त देवयानीने यदु और तुर्व्वसु, दो पुत्र उत्पन्न किये और शर्मिष्ठाके गर्भसे द्रुह्यु, अनु और पुरु; इन तीन पुत्रोंने जन्म ग्रहण किया ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ अरे महाराज ! अपने स्वामीसे शर्मिष्ठाके गर्भकी उत्पत्ति जानकर देवयानी अभिमानसे परिपूर्ण होगई और क्रोधके मारे मूर्च्छितसी हो तत्काल पिताके घरको चलीगई ॥३४॥ हे राजन् ! राजा ययाति अत्यन्त कामीथे वह प्यारीका क्रोध देखकर विनती करके प्रसन्न करते करते अपनी प्रियभार्याके पीछे पीछे चले गये परन्तु चरण दाबनेसे भी तो वह देवयानीको प्रसन्न न करसके ॥ ३५ ॥ महाराज ! इस ओरका कन्याके मुखसे सब वृत्तान्त जानकर दैत्यगुरु शुक्राचार्यजी महा क्रोधित हो घृणायुक्त वचनोंसे जामाताको पुकारने लगे । तू स्त्रीकामी होकर अन्यायके कर्म करता है अरे

**गर्भसंभवमासुर्या भर्तुर्विज्ञाय मानिनी ॥ देवयानी पितुर्गेहं ययौ क्रोधविमूर्छिता ॥ ३४ ॥ प्रियामनुगतः कामी वचोभिरुपमंत्रयन् ॥ न प्रसादयितुं शेके पादसंवाहनादिभिः ॥ ३५ ॥ शुक्रस्तमाह कुपितः स्त्रीकामाऽनृतपूरुष ॥ त्वां जरा विशतां मंद विरूपकरणी नृणाम् ॥३६॥ ययातिरुवाच ॥ अतृप्तोऽस्म्यद्य कामानां ब्रह्मन्दुहितरि स्म ते ॥ व्यत्यस्यतां यथाकामं वयसा योभिधास्यति ॥ ३७ ॥ इति लब्धव्यवस्थानः पुत्रं ज्येष्ठमवोचत ॥ यदो तात प्रतीच्छेमां जरां देहि निजं वयः ॥ ३८ ॥ मातामहकृतं वत्स न तृप्तो विषयेष्वहम् ॥ वयसा भवदीयेन रंस्ये कतिपयाः समाः ॥ ३९ ॥**

मतिमन्द ! इस अपराधसे मनुष्योंको विरूप करनेवाली जरा ( बुढापा ) तेरे शरीरमें प्रवेश करै ॥ ३६ ॥ यह शाप सुनकर राजा ययातिका चित्त अत्यंत दुःखित हुआ । और निवेदन किया कि; ब्रह्मन् ! आपकी बेटीके काम भोगसे हम अबतक भी सब प्रकारसे तृप्त नहीं हुए हैं । तब शुक्राचार्यजी बोले कि, हाँ जो कोई पुरुष तुम्हारी जरा ग्रहण करले तो उसकी वयस अवस्थासे तुम इच्छानुसार काम भोग करसकोगे ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार राजा ययाति जराके उतरनेकी व्यवस्था पाकर पहले अपने बड़े पुत्र यदुको बुलाकर बोले । हे तात यदो ! हमारी यह जरा अवस्था ग्रहण करके अपनी वयस हमको दो । बेटा ! तुम्हारे नाना शुक्राचार्यने हमको जराग्रस्त किया है । परन्तु हम अबतक विषय भोगसे तृप्त नहीं हुए हैं । इसलिये यह जरा तुम लो । और तुम्हारी युवा अवस्था लेकर कुछ वर्षोंतक मैं विहार करूंगा ॥ ३८ ॥ क्योंकि तेरे नानाकी दीहुई

इस वृद्धावस्थाको मैं सह नहीं सकता इसलिये तुम्हारी दी हुई अवस्थासे मैं विषयोंको भोगकर तृप्त होजाऊँगा ॥ ३९ ॥ यह सुनकर यदु बोले कि, हे पिता ! आप मध्यम समयमें जराको प्राप्त हुये हैं आपको इस जराके लेनेको हमारा चित्त नहीं चाहता । क्योंकि बिना ग्राम्य सुखोंके भोगे कौन पुरुष उससे ( काम भोगसे ) तृष्णारहित होजाता है ॥४०॥ हे भारत ! तिसके पीछे तुर्वसु और द्रुह्यु इन दो पुत्रोंसे राजाने युवा अवस्था मांगी परन्तु उन्होंनेभी कोरा जवाब दिया । हे राजन् ! इन लोगोंको धर्मज्ञान नहींथा । यह अनित्य पदार्थकोही नित्य मानतेथे । फिर भला इन लोगोंसे पिताकी आज्ञा मानी जानेकी क्या सम्भावना ? ॥ ४१ ॥ परन्तु राजा ययातिका सबसे छोटा पुत्र यद्यपि वयसमें छोटा, तथापि गुणोंमें सबसे श्रेष्ठ था सबसे पीछे उसको बुलाकर राजा ययातिने जरालेनेके लिये बोले कि, हे वत्स ! तुम अपने बडे भ्राताओंकी समान "नहीं" हमसे कहनेयोग्य

यदुरुवाच ॥ नोत्सहे जरसा स्थातुमंतरा प्राप्तया तव ॥ अविदित्वा सुखं ग्राम्यं वैतृष्ण्यं नैति पूरुषः ॥ ४० ॥ तुर्वसुश्चोदितः पित्रा द्रुह्युश्चानुश्च भारत ॥ प्रत्याचख्युरधर्मज्ञा ह्यनित्ये नित्यबुद्धयः ॥ ४१ ॥ अपृच्छत्तनयं पूरुं वयसोनं गुणाधिकम् ॥ न त्वमग्रजवद्वत्स मां प्रत्याख्यातुमर्हसि ॥ ४२ ॥ पूरुरुवाच ॥ को नु लोके मनुष्येंद्र पितुरात्मकृतः पुमान् ॥ प्रतिकर्तुं क्षमो यस्य प्रसादाद्विंदते परम् ॥ ४३ ॥ उत्तमश्चिंतितं कुर्यात्प्रोक्तकारी तु मध्यमः ॥ अधमोऽश्रद्धया कुर्यादकर्तोच्चारितं पितुः ॥ ४४ ॥ इति प्रमुदितः पूरुः प्रत्यगृह्णाज्जरां पितुः ॥ सोऽपि तद्वयसा कामान्यथावज्जुजुषे नृप ॥४५॥ सप्तद्वीपपतिः सम्यक्पितृवत्पालयन्प्रजाः ॥ यथोपजोषं विषयाञ्जुजुषेऽव्याहतेंद्रियः ॥४६॥

नहीं हो ॥ ४२ ॥ जब इसप्रकार राजा ययाति कहा; तब पुरुने कहा कि, हे मनुष्येंद्र ! इसलोकमें कोई पुरुषभी पिताका प्रत्युपकार नहीं करसक्ता है । पिता क्या साधारण पुरुष हैं ? क्योंकि उनसे देहका सम्बन्ध है । और उनकी प्रसन्नतासे पुरुष परम गतिको प्राप्त होजाता है ॥ ४३ ॥ जो पुत्र पिताका विचारा हुआ कार्य अपने आपही करदेता है, वह उत्तम कहलाता है । और जो आज्ञापाकर कार्य करता है, वह मध्यम है और जो आज्ञा पाकरभी उस कार्यको नही करता है, वह पुत्र नहीं किन्तु पिताका विष्ठामात्र है । और नीच कहलाता है ॥ ४४ ॥ इस प्रकार कह हर्ष प्रकाश करके उसने पिताकी जरा अवस्था ग्रहण करली । राजा ययातिभी अपने पुत्रकी युवा अवस्था पाकर भली भांति सुख भोगनेलगा ॥ ४५ ॥ हे महाराज ! राजा ययाति सप्तद्वीपका राजा था । वह भली भांति पुत्रकी समान प्रजाका पालन करने लगा । और इच्छानुसार

विषय भोग भोगने लगा। पुत्रकी युवा अवस्था पानेसे इस राजा ययातिकी सब इन्द्रियें प्रबल और अनिवारित होगईं * ॥ ४६ ॥ और देवयानी भी मन, वचन कायसे व और भी सब भाँति एकान्तमें दिनपर दिन अपने प्राणेश्वरको अत्यन्त प्रसन्न करती रहती थी ॥४७॥ हे राजन्! राजा ययाति भी अनेक अनेक दक्षिणा देकर अनेक यज्ञकर सर्ववेदमय सर्वदेवस्वरूप, यज्ञपुरुष भगवान् वासुदेवका भजन करने लगे ॥ ४८ ॥

देवयान्यप्यनुदिनं मनोवाग्देहवस्तुभिः ॥ प्रेयसः परमां प्रीतिमुवाह प्रेयसी रहः॥ ४७ ॥
अयजद्यज्ञपुरुषं क्रतुभिर्भूरिदक्षिणैः ॥ सर्वदेवमयं देवं सर्ववेदमयं हरिम् ॥ ४८ ॥
यस्मिन्निदं विरचितं व्योम्नीव जलदावलिः ॥ नानेव भाति नाभाति स्वप्नमायामनोरथः ॥ ४९ ॥
तमेव हृदि विन्यस्य वासुदेवं गुहाशयम् ॥ नारायणमणीयांसं निराशीरयजत्प्रभुम् ॥ ५० ॥

अर्थात् आकाशमण्डलमें जलदावलि (बादरोंकी पंक्ति) की समान जिससे प्रत्यक्ष परिदृश्यमान जगत् विरचित होकर यावत् इन्द्रियवृत्ति, तावत् विचित्ररूपसे प्रकाश पाताहै और इसी इन्द्रियवृत्तिके उपरममें स्वप्न और मायासहित मनोरथ पाय प्रकाशहीन होतेहैं ॥४९॥ राजा ययातिने विरागी

---

* शंका—राजा ययाति छोटे पुत्रकी अवस्था लेकरके उसी छोटे पुत्रकी माताके संग विहार करताथा, इस बातसे जानपडताहै कि पुत्रनेही अपनी माताके संग रमण किया, क्योंकि राजामें रमणकरनेकी सामर्थ्य होती तो पुत्रकी युवावस्था क्यों लेता ? इसने यह दो महापाप क्यों किये ? जो कोई ऐसा कहे कि, पुत्रको पिताकी आज्ञा करनी चाहिये यह भगवान्की बनाई मर्यादा है और धर्मशास्त्रकामी यही वाक्य है, सो सत्य है, निःसन्देह वह मर्यादा पूरी करनी चाहिये परन्तु न्याय अन्याय विचारकर कार्य करना चाहिये ? क्योंकि जो पिताकी बुद्धि मलिन होजाय और पिता आज्ञा करे कि, मेरे लिये वेश्या अथवा वारुणी अथवा बुरी वस्तुको लादे और वह अनेक प्रकारकी कुत्सित वस्तुपर दृष्टि करे तो पुत्रको ऐसे पिताकी आज्ञा कभी नहीं माननी चाहिये, फिर पुत्रने ऐसे पिताका वचन क्यों माना ?

उत्तर—शर्मिष्ठाके ओष्ठपान करके ययातिकी बुद्धि भ्रष्ट होगई और दैत्यकी कन्याका पुत्र राजा है इसलिये वह दोनों पापी मिलगये इस कारण महापाप किया ॥

होकर उन्हीं अन्तर्य्यामी परमसूक्ष्मरूप भगवान् वासुदेवके अनेक यज्ञ किये ॥ ५० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इस प्रकार सहस्र वर्ष तक अपराङ्मुख पञ्चइन्द्रिय और छठे मनसे सदा विषयभोग करकेभी सर्वभूमीश्वर राजा ययाति सब भाँतिसे तृप्तिको प्राप्त नहीं हुआ ॥ ५१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ दोहा–नृप ययाति निज प्रियाको, अज सम चरित सुनाय। बहुरि मोक्षभागी भया, उन्निसवें अध्याय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजा परीक्षित् ! राजा ययाति इस प्रकार विषयभोग करते करते अकस्मात् एक दिन अपने आपको स्त्रैण समझकर अपनी आत्माका विकार जान, वैराग्ययुक्त हो, अपनी परमप्यारी देवयानीसे यह वर्णन करने

एवं वर्षसहस्राणि मनष्षष्ठैर्मनःसुखम् ॥ ॥ विदधानोऽपि नातृप्यत्सार्वभौमः कदिंद्रियैः ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० नवमस्कंधे ययातिचरितं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स इत्थमाचरन्कामांस्त्रैणोपह्लवमात्मनः ॥ बुद्ध्वा प्रियायै निर्विण्णो गाथामेतामगायत ॥ १ ॥शृणु भार्गव्यमूं गाथां मद्विधाचरितां भुवि ॥ धीरा यस्यानुशोचंति वने ग्रामनिवासिनः ॥ २ ॥ बस्त एको वने कश्चिद्विचिन्वन्प्रियमात्मनः ॥ ददर्श कूपे पतितां स्वकर्मवशगामजाम् ॥ ३ ॥ तस्या उद्धरणोपायं बस्तः कामी विचिंतयन् ॥ व्यधत्त तीर्थमुद्धृत्य विषाणाग्रेण रोधसी ॥ ४ ॥ सोत्तीर्य कूपात्सुश्रोणी तमेव चकमे किल ॥ तया वृतं समुद्वीक्ष्य बह्व्योऽजाः कांतकामिनीः ॥ पीवानं श्मश्रुलं प्रेष्ठं मीढ्वांसं याभकोविदम् ॥ ५ ॥

लगे ॥ १ ॥ कि, हे भार्गवि ! हमारी समान कोई कामी एक गाँवमें रहाता था। वनवासी वीरगण उसके आचरणोंपर अबतक कभी कभी शोक किया करते हैं। सो उस पुरुषकी अनुष्ठान कीहुई गाथा मैं तुमसे वर्णन करता हूँ,श्रवण करो ॥२॥ "एक छागनी (पुरुष) वन ( संसार ) अपने प्रिय विषय को ढूँढते ढूँढते अचानक एक छागीको कर्मके वशसे कुएमें गिरी हुई देखी ॥ ३ ॥ इस अत्यन्तकामी छागने उस बकरीके निकालनेका उपाय सोचा और कुएके किनारे, अपने सींगोंसे मट्टी खोदकर उसके निकलनेका मार्ग कर दिया ॥ ४ ॥ इस मार्गसे वह कान्तियुक्त छागी कुएसे निकल उसी छागका अभिलाष करनेलगी. जब उस बकरीने इस बकरेको वरण करलिया तो और बहुत सारी छागी भी मोटे, ताजे रति करनेमें समर्थ, वीर्यके

सींचनेवाले और मैथुन करनेमें चतुर समझकर इस छागको चाहने लगीं ॥ ५ ॥ इसलिये वह एकही बकरा इन बहुतसी बकरियोंकी रति बढ़ाताहुआ इनके साथ केलि करने लगा वह छाग कामरूप गृहमें ऐसा फँसगया कि, अपनी आत्माको भी न जान सका ॥ ६ ॥ परन्तु जो छागी कुएमें गिरी थी, वह और छागियोंको अपनेसे अधिक प्यारी और उनके साथ अपने प्रियतमको सदा रमण करताहुआ देख अत्यन्त क्रोधित हुई और उस छागका यह कर्म बहुत नहीं सहसकी ॥ ७ ॥ इसलिये वह सुहृदयरूपी, वास्तवमें सुहृदक्षण सौहृद इन्द्रियासक्त और कामुक उस छागको छोड़ दुःखित हो अपने स्वामीके पास चली गई ॥ ८ ॥ यह छाग तो बहुतही स्त्रैण था, इसलिये कातर हो शब्द करता हुआ उसको मनानेके लिये

**स एकोऽजवृषस्तासां बह्वीनां रतिवर्धनः ॥ रेमे कामग्रहग्रस्त आत्मानं नावबुध्यत ॥ ६ ॥ तमेव प्रेष्ठतमया रममाणमजाऽन्यया ॥ विलोक्य कूपसंलग्ना नामृष्यद्वस्तकर्म तत् ॥ ७ ॥ तं दुर्हृदं सुहृद्रूपं कामिनं क्षणसौहृदम् ॥ इंद्रियाराममुत्सृज्य स्वामिनं दुःखिता ययौ ॥ ८ ॥ सोऽपि चानुगतः स्त्रैणः कृपणस्तां प्रसादितुम् ॥ कुर्वन्निडविडाकारं नाशक्नोत्पथि संधितुम् ॥ ९ ॥ तस्य तत्र द्विजः कश्चिदजास्वाम्यच्छिनद्रुषा ॥ लंबंतं वृषणं भूयः संदधेऽर्थाय योगवित् ॥ १० ॥ संबद्धवृषणः सोऽपि ह्यजया कूपलब्धया ॥ कालं बहुतिथं भद्रे कामैर्नाद्यापि तुष्यति ॥ ११ ॥ तथाहं कृपणः सुभ्रु भवत्या प्रेमयंत्रितः ॥ आत्मानं नाभिजानामि मोहितस्तव मायया ॥ १२ ॥**

उसके पीछे २ जानेलगा, परन्तु मार्गमें वह उस बकरीको किसी प्रकारसे भी प्रसन्न न करसका ॥ ९ ॥ उस स्थानमें इस छागीके स्वामी एक ब्राह्मणने क्रोध करके इस छागके दोनों लम्बायमान अण्डकोश काटडाले। अर्थात् उसको भोग करने योग्य न रक्खा। परन्तु वह ब्राह्मण उपायभी जानता था, इसलिये अपनी बकरीके काम भोगार्थ फिर इस छागके अण्ड जोड़ दिये अर्थात् फिर उस छागको मैथुन करनेकी सामर्थ्य देदी ॥ १० ॥ हे भद्रे ! इस प्रकारसे यह छाग सवृद्ध वृषण अर्थात् रतिशक्ति युक्त हो कुएसे निकाली उस छागीके साथ बहुत कालतक विषयभोग करता रहा। परन्तु कामकी सेवासे अबतक उस बकरेको सन्तोष नहीं हुआ" ॥ ११ ॥ हे सुभ्रु ! इस छागकी समान हमभी तुम्हारे प्रेममें

बँधकर अत्यन्त दीन होगये हैं। तुम्हारी मायासे मोहित होनेके कारण हम अपने आपको भी तो भूल गये हैं ॥ १२ ॥ हे भद्रे! पृथ्वीमें जितना धान्य, सुवर्ण, जितने पशु, जितनी स्त्री और जो जो वस्तु हैं सो यह सब भी कामसे हते हुये पुरुपके मनको सन्तुष्ट नहीं कर सक्ती हैं ॥ १३ ॥ भोग विलासके, द्वारा कामकी किसीप्रकार शान्ति नहीं होती। वरन् घृतद्वारा अग्निकी समान विपय भोग वढ़ताही जाता है। जैसे घृत डालनेसे अग्नि ॥ १४ ॥ परन्तु जिस समय पुरुप सब प्राणियोंसे अमंगलभाव-अर्थात् राग द्वेपादिकी विपमताका त्याग कर देता है और सबमें समदृष्टि कर लेता है, तब उसको सब दिशा सुखदाई हो जाती हैं ॥ १५ ॥ इसलिये दुर्म्मति पुरुप जिसको नहीं छोड सक्ते और प्राचीन पुरुपके

**यत्पृथिव्यां व्रीहियवं हिरण्यं पशवः स्त्रियः ॥ न दुह्यंति मनःप्रीतिं पुंसः कामहतस्य ते ॥ १३ ॥ न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति ॥ हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्धते ॥ १४ ॥ यदा न कुरुते भावं सर्वभूतेष्वमंगलम् ॥ समदृष्टेस्तदा पुंसः सर्वाः सुखमया दिशः ॥ १५ ॥ या दुस्त्यजा दुर्मतिभिर्जीर्यतो या न जीर्यते ॥ तां तृष्णां दुःखनिवहां शर्मकामो द्रुतं त्यजेत् ॥ १६ ॥ मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत् ॥ बलवानिंद्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥१७॥ पूर्णं वर्षसहस्रं मे विषयान्सेवतोऽसकृत् ॥ तथाऽपि चानुसवनं तृष्णा तेषूपजायते ॥१८॥ तस्मादेतामहं त्यक्त्वा ब्रह्मण्याधाय मानसम् ॥ निर्द्वंद्वो निरहंकारश्चरिष्यामि मृगैः सह ॥ १९ ॥ दृष्टश्रुतमसद्बुद्ध्वा नानुध्यायेन्न संविशेत् ॥ संसृतिं चात्मनाशं च तत्र विद्वान्स आत्मदृक् ॥ २० ॥**

पासभी जो पुरानी नही होती और जो दुःखकी राशिके लिये रहती है सुख चाहनेवाले पुरुपको चाहिये कि, उस तृष्णाको शीघ्र छोड़दे ॥ १६ ॥ और स्त्रीका संग तो सब प्रकारसे त्यागना आवश्यकहै. क्योंकि माता, वहन अथवा कन्याके संग इकलेमें एकासन पर वैठना ठीक नहीं। क्योंकि इन्द्रियें अतिशय बलवान् हैं विद्वान् पुरुपको भी खैंच लेती हैं ॥ १७ ॥ हे भद्रे! विचार करके देखो वारम्वार विपयकी सेवा करते हुये इसको पूरे एक सहस्र वर्ष वीतगये तोभी दिन दिन तृष्णा वढ़तीही जातीहै ॥ १८ ॥ इसलिये मैं पहले तृष्णाको छोडकर फिर ब्रह्ममें मन लगा जाऊंगा। फिर सुख दुःखादि द्वन्द्वरहित और निरहंकार हो मृगगणोंके साथ घूमूँगा ॥ १९ ॥ हे प्रिये! जो पुरुप देखे सुने संसारको भी आत्मनाशक

और असत् जानकर उसका अनुध्यान वा भोग छोड देते हैं । वही देखे सुने विषयके अनुध्यानादिमें पण्डित आत्मदर्शी हैं ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित! राजा ययातिने इसप्रकार अपनी स्त्रीको समझाय छोटे पुत्र पुरुको उसकी युवा अवस्था लौटाय उससे अपनी जरा अवस्था ग्रहण करली । फिर पीछे राजा ययातिको कुछ चाहना न रही ॥ २१ ॥ पूर्व दिशा द्रुह्युको, दक्षिण दिशा यदुको, पश्चिम दिशा तुर्व्वसुको और उत्तर दिशा अनुको राजा बनायदी ॥ २२ ॥ फिर सब भूमण्डलका राज्य क्षत्रियोत्तम प्यारे पुत्र पुरुको देकर और बडे बेटोंको इस पुरुकी

इत्युक्त्वा नाहुषो जायां तदीयं पूरवे वयः ॥ दत्त्वा स्वां जरसं तस्मादाददे विगतस्पृहः ॥ २१ ॥ दिशि दक्षिणपूर्वस्यां द्रुह्युं दक्षिणतो यदुम ॥ प्रतीच्यां तुर्वसुं चक्र उदीच्यामनुमीश्वरम् ॥ २२ ॥ भूमण्डलस्य सर्वस्य पूरुमर्हत्तमं विशाम् ॥ अभिषिच्याग्रजांस्तस्य वशे स्थाप्य वनं ययौ ॥ २३ ॥ आसेवितं वर्षपूगान्षड्वर्गं विषयेषु सः ॥ क्षणेन मुमुचे नीडं जातपक्ष इव द्विजः ॥ २४ ॥ स तत्र निर्मुक्तसमस्तसंग आत्मानुभूत्या विधुतत्रिलिंगः ॥ परेऽमले ब्रह्मणि वासुदेवे लेभे गतिं भागवतीं प्रतीतः ॥ २५ ॥

आज्ञामें रखकर आप वनको चलेगये * ॥ २३ ॥ हे राजन्! राजा ययातिने बहुत वर्षोंतक शब्दादि विषय समूहमें छै इंद्रियोंके द्वारका सुख भोगा था । परन्तु उसने स्पृहा छोड़ एक क्षणभरमें इंद्रियोंके सुखको छोड़दिया जैसे पंख जम आनेपर पक्षियोके बच्चे घोंसलेको छोड़ जाते हैं ॥ २४ ॥ राजा ययाति संगको छोड़कर आत्मानुभावसे त्रिगुणात्मक रूप लिंग निस्तर होगया और भली भाँति विख्यात हो निर्मल परब्रह्म

---

* शंका–राजा ययाति बडे बुद्धिमान् और गुणनिधान थे, तोभी ऐसा बडा अन्याय क्योंकिया? कि, बडे पुत्रको छोडकर छोटे पुत्रको राज्य दिया, क्या कारण?

उत्तर–कामी लोभी क्रोधी ऐसे ऐसे जीव पृथ्वीपर हैं परन्तु न्याय अन्यायका विचार नहीं करते, नित्य अपने शरीरका सुख चाहते हैं, न्यायमें दुःख देखेंगे, तब न्यायको त्याग देंगे अन्यायमें सुख देखेंगे तब अन्याय करेंगे, जिसमें शरीरको सुखहो, उसीको पुण्य जानते है, और जिसमें शरीरके कष्टहो उसको पाप समझते हैं, सुकर्म कुकर्म कुछ नहीं देखते इस पापके प्रतापसे ययाति राजाने छोटे बडेका विचार नहीं किया जिसकी देहसे सुखपाया उसीको राज्य दिया ॥

वासुदेवमें शीघ्रही भगवत् गतिको प्राप्त होगया ॥ २५ ॥ स्त्री पुरुषका परस्पर स्नेह हेतु परिहासकी समान जो इतिहास कहागया देवयानी इसको सुनकर अपने प्रस्तोभ अर्थात निवृत्तिमार्गमें उत्साहित हुई ॥ २६ ॥ और वह अबला प्याऊ पर जानेवालोंकी समान ईश्वरपरतंत्र सुहृदगणोंका वास मायाविरचित समझी और स्वप्नकी समान उपमा देकर सबको मिथ्या जान सर्वत्र संग छोड़कर भगवान्‌में मन लगाय अपने शरीरको भी छोड़दिया ॥ २७ ॥ २८ ॥ हे राजन् ! अब यह बतलाते हैं कि, देवयानीने किस प्रकारसे भगवान् वासुदेवमें अपना मन लगाया था, सो तुम सुनो। भगवन् ! आप विधाता, वासुदेव, सर्वभूतोंके निवासस्थान, परमशान्त और अतिवृहत् हो इसलिये मैं आपको नमस्कार करतीहूँ ॥ २९ ॥

श्रुत्वा गाथां देवयानी मेने प्रस्तोभमात्मनः ॥ स्त्रीपुंसोः स्नेहवैक्लव्यात्परिहासमिवेरितम् ॥ २६ ॥ सा सन्निवासं सुहृदां प्रपायामिव गच्छताम् ॥ विज्ञायेश्वरतंत्राणां मायाविरचितं प्रभोः ॥ २७ ॥ सर्वत्र संगमुत्सृज्य स्वप्नौपम्येन भार्गवी ॥ कृष्णे मनः समावेश्य व्यधुनोल्लिंगमात्मनः ॥ २८ ॥ नमस्तुभ्यं भगवते वासुदेवाय वेधसे ॥ सर्वभूताधिवासाय शांताय बृहते नमः ॥ २९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नव० ययातिविरक्तिवर्णनं नाम एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पूरोर्वंशं प्रवक्ष्यामि यत्र जातोऽसि भारत ॥ यत्र राजर्षयो वंश्या ब्रह्मवंश्याश्च जज्ञिरे ॥ १ ॥ जन्मेजयो ह्यभूत्पूरोः प्रचिन्वांस्तत्सुतस्ततः ॥ प्रवीरोऽथ नमस्युर्वै तस्माच्चारुपदोऽभवत् ॥ २ ॥ तस्य सुद्युरभूत्पुत्रस्तस्माद्बहुगवस्ततः ॥ संयातिस्तस्याहंयाती रौद्राश्वस्तत्सुतः स्मृतः ॥ ३ ॥

इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां ययात्युपाख्याने एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ दोहा—ययाति सुत पुरुवंशमें, भये नृपति दुष्यंत। भरत पुत्र तिनके भये, भक्त शिरोमणि संत ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भारत। अब पुरुके वंशका वर्णन करते हैं, सो तुम सुनो। इसी वंशमें तुमने जन्म लिया है। अनेक राजर्षि इस पुरुवंशमें उत्पन्न हुये हैं ॥ १ ॥ पुरुसे जन्मेजय उत्पन्न हुये। जन्मेजयका पुत्र प्राचिन्वान् और उससे प्रवीरने जन्म ग्रहण किया, प्रवीरका पुत्र नमस्यु और उससे चारुपदका जन्म हुआ, चारुपदके यहाँ सुद्युने जन्म लिया, उससे बहुगव उत्पन्न हुआ

उसका पुत्र संयाति, संयातिका पुत्र अहंयाति और अहंयातिके यहाँ रौद्राश्व जन्मा ॥२॥३॥ इस रौद्राश्वने घृताची अप्सरासे दश पुत्र उत्पन्न किये, इनके नाम यह हैं—ऋतेयुं, कक्षेयुं, स्थंडलेयुं, कृतेयुं, जलेयुं, सन्ततेयु, धर्मेयुं, सत्येयुं व्रतेयुं और सबसे छोटा अवंनेयु, हुआ। हे राजन्! जिस प्रकार इन्द्रियगण जगत्के आत्मभूत मुख्य प्राणके वश रहते हैं, वैसेही यह दशपुत्र रौद्राश्वके वशमें रहते थे ॥ ४ ॥ ५ ॥ इन रौद्राश्वके दश पुत्रों मेंसे ऋतेयुका रन्तिभार नामक एक पुत्र हुआ। उसके तीन पुत्र हुये. यथा सुमति, ध्रुव और अप्रतिरथ इन तीनोंमेंसे अप्रतिरथके पुत्र कण्व हुये ॥ ६ ॥ कण्वके मेधातिथि और तिनसे प्रस्कण्वादि द्विजातिगण उत्पन्न हुये। हे राजन्! रन्तिभार नामका बडा बेटा सुमति और उसका

ऋतेयुस्तस्य कुक्षेयुः स्थंडिलेयुः कृतेयुकः ॥ जलेयुः संततेयुश्च धर्मसत्यव्रतेयवः ॥ ४ ॥ दशैतेऽप्सरसः पुत्रा वनेयु
श्चावमः स्मृतः ॥ घृताच्यामिंद्रियाणीव मुख्यस्य जगदात्मनः ॥ ५ ॥ ऋतेयो रंतिभारोऽभूत्त्रयस्तस्यात्मजा नृप ॥
सुमतिर्ध्रुवोऽप्रतिरथः कण्वोऽप्रतिरथात्मजः ॥ ६ ॥ तस्य मेधातिथिस्तस्मात्प्रस्कण्वाद्या द्विजातयः ॥ पुत्रोऽभूत्सुमते
रैभ्यो दुष्यंतस्तत्सुतो मतः ॥ ७ ॥ दुष्यंतो मृगयां यातः कण्वाश्रमपदं गतः॥ तत्रासीनां स्वप्रभया मंडयंतीं रमामिव ॥
विलोक्य सद्यो मुमुहे देवमायामिव स्त्रियम् ॥८॥ बभाषे तां वरारोहां भटैः कतिपयैर्वृतः ॥ तद्दर्शनप्रमुदितः सन्निवृत्तप
रिश्रमः ॥ ९ ॥ पप्रच्छ कामसंतप्तः प्रहसञ्छ्लक्ष्णया गिरा ॥ का त्वं कमलपत्राक्षि कस्यासि हृदयंगमे ॥ १० ॥

पुत्र रैभ्य और इन रैभ्यकेही पुत्र राजा दुष्यन्त हुये ॥ ७ ॥ एक समय यह राजा दुष्यन्त आखेट करते करते वनमें प्रवेशकर महर्षि कण्वके आश्रममें आय पहुँचे, वहांपर एक स्त्री बैठी हुई लक्ष्मीकी समान अपने शरीरकी प्रभासे आश्रमको शोभायमान कररही थी ॥ देवमायाकी समान उस तरुणीको देखतेही राजा दुष्यन्त मोहित होगया ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त कुछ सेनाके सिपाही लेकर निकट जाय उस वरारोहाके साथ राजाने सम्भाषण किया. हे राजा परीक्षित्! उस सुन्दरीको देखतेही राजा दुष्यन्तको अनिर्व्वचनीय आनन्द प्राप्त हुआ था। और मानो उसको देखकर जंगलमें घूमनेसे जो थकावट हुई थी वह भी सब जातीरही ॥ ९ ॥ कामपीडित हो हँसते हँसते मधुर वचनसे राजाने

पूँछा कि, हे कमलपत्राक्षि ! तुम कौन हो ? किसकी कन्या हो ? ॥ १० ॥ और इस निर्जन वनमें क्या करनेकी वासना किये हुयेहो ? हे सुमध्यमे ! पुरुवंशीय लोगोंका चित्त कभी अधर्ममें नहीं लगता है. इसलिये स्पष्ट जान पड़ता है कि, तुम किसी क्षत्रिय वंशकी बेटी हो ॥ ११ ॥ यह सुनकर शकुन्तलाने उत्तर दिया कि, हे राजन् ! मैं विश्वामित्रकी पुत्री हूं मेनका नामक अप्सरा मेरी माता है। स्वर्गमें जानेके समय माता मुझको इस निर्जन वनमें अकेली छोडकर चली गई। इसलिये वास्तवमें मैं क्षत्रियकी कन्या हूं इस बातको भगवान् कण्वऋषि भलीभांति जानते हैं. हे वीर ! हम आपका कौनसा कार्य करें ? सो आज्ञा कीजिये ॥ १२ ॥ हे महाराज ! आसन ग्रहण कीजिये और हमारी

किं वा चिकीर्षितं त्वत्र भवत्या निर्जने वने ॥ व्यक्तं राजन्यतनयां वेद्म्यहं त्वां सुमध्यमे ॥ न हि चेतः पौरवाणाम धर्मे रमते क्वचित् ॥ ११ ॥ शकुंतलोवाच ॥ विश्वामित्रात्मजैवाहं त्यक्ता मेनकया वने ॥ वेदैतद्भगवान्कण्वो वीर किं करवाम ते ॥ १२ ॥ आस्यतां ह्यरविंदाक्ष गृह्यतामर्हणं च नः ॥ भुज्यतां संति नीवारा उष्यतां यदि रोचते ॥ १३ ॥ दुष्यंत उवाच ॥ उपपन्नमिदं सुभ्रु जातायाः कुशिकान्वये ॥ स्वयं हि वृणते राज्ञां कन्यकास्सदृशं वरम् ॥ १४ ॥ ओमित्युक्ते यथाधर्ममुपयेमे शकुंतलाम् ॥ गांधर्वविधिना राजा देशकालविभागवित् ॥ १५ ॥ अमोघवीर्यो राजर्षि र्महिष्यां वीर्यमादधे ॥ श्वोभूते स्वपुरं यातः कालेनासूत सा सुतम् ॥ १६ ॥

पूजा भी आप अंगीकार करें यहाँ निवारीके चावल हैं भोजन कीजिये और यदि रुचि हो तो रात्रिको भी यहांही रहिये ॥ १३ ॥ राजा दुष्यन्त बोले कि, हे सुन्दरि ! तुमने कुशिकके वंशमें जन्म लिया है वास्तवमें तुम्हारा आचरण ठीक है, क्योंकि राजकन्यायें समान स्वयम् वरको वरण करलेती हैं ॥ १४ ॥ शकुन्तलाने राजाकी यह बात सुनकर कहा कि, 'हां' तब देशकालके जाननेवाले इस राजाने शकुन्तलासे गन्धर्व विवाह किया ॥ १५ ॥ हे भारत ! अमोघवीर्यवान् राजा दुष्यन्त भार्या शकुन्तलामें वीर्याधान करके दूसरेदिन इसके

उपरान्त राजा अपने नगर हस्तिनापुरको चलेगये । तब यथायोग्य समयमें शकुन्तलाके एक कुमार उत्पन्न हुआ ॥१६॥ महर्षि कण्वऋषीश्वरने वनमेंही यथायोग्य उस बालककी संस्कारादि क्रिया करदी। हे राजन् ! यह कुमार बालकपनसेही अपने बलसे सिंह पकड़ करके उनके साथ खेला करता था ॥१७॥ इसलिये महाविक्रमशाली देखकर प्रमदोत्तमा शकुन्तला भगवान् हरिके अंशसे उत्पन्न उस पुत्रको ले अपने स्वामीके निकट गई ॥१८॥ परन्तु राजा दुष्यन्तने अनिन्दित इस स्त्री और पुत्रको ग्रहण नहीं किया। परन्तु जिस समय राजा दुष्यन्तने शकुन्तलाका निरादर किया तब श्रवण कारी सब प्राणियोंके सन्मुख आकाशसे अशरीरिणी वाणी प्रगट हो राजाको पुकारकर बोली कि ॥ १९ ॥ हे राजा दुष्यन्त ! माता भस्त्रा अर्थात्

**कण्वः कुमारस्य वने चक्रे समुदिताः क्रियाः ॥ बद्धा मृगेन्द्रांस्तरसा क्रीडति स्म स बालकः ॥ १७ ॥ तं दुरत्ययविक्रांतमादाय प्रमदोत्तमा ॥ हरेरंशांशसंभूतं भर्तुरंतिकमागमत् ॥ १८ ॥ यदा न जगृहे राजा भार्यापुत्रावनिंदितौ ॥ शृण्वतां सर्वभूतानां खे वागाहाशरीरिणी ॥ १९ ॥ माता भस्त्रा पितुः पुत्रो येन जातः स एव सः ॥ भरस्व पुत्रं दुष्यन्त माऽवमंस्थाः शकुंतलाम् ॥ २० ॥ रेतोधाः पुत्रो नयति नरदेव यमक्षयात्। त्वं चास्य धाता गर्भस्य सत्यमाह शकुंतला ॥ २१ ॥ पितर्युपरते सोऽपि चक्रवर्ती महायशाः ॥ महिमा गीयते तस्य हरेरंशभुवो भुवि ॥ २२ ॥**

चर्मपात्रवत् आधार मात्र पिताकाही पुत्र है। क्योंकि आत्माही पुत्ररूपसे उत्पन्न होता है। इसलिये अपने पुत्रको ग्रहण करके पालो और शकुन्तलाका अपमान न करो* ॥ २० ॥ हे नरदेव ! जो पुरुष वीर्य डालता है पुत्र उसकाही यमालयसे निस्तार करता है। और शकुन्तला यह सत्य कहती है तुमनेही इस पुत्रको गर्भमें धारण किया था ॥२१॥ हे भारत ! आकाशवाणीको सुनतेही राजा दुष्यन्तने पुत्रसहित शकुन्तलाको अंगीकार किया। कुछ कालके पीछे महाराज दुष्यन्त स्वर्गवासी होनेपर राजाके महायशस्वी यही भरतजी सिंहासनपर बैठकर चक्रवर्ती राजा हुए थे. महाराज

* शंका—थोडे ही दिनमें राजा दुष्यन्त अपने चरितको भूल गया, और शकुन्तलाको और अपने पुत्रको भी भूलगया, यह बडे आश्चर्यकी बात है? क्या पहले पुरुष भोले होते थे?

उत्तर—बडा बुद्धिमान् राजा दुष्यन्त था और यह भली प्रकार जानता था कि यह हमाराही पुत्र है और यह शकुन्तला हमारी स्त्री है, परन्तु लोकापवादसे डरकर उसको ग्रहण नहीं करता था, आकाशवाणीसे सबको विदित होगया तो राजाने ग्रहण किया ॥

भरत श्रीभगवान् हरिके अंशसे उत्पन्न हुए थे इसलिये उनकी महिमा समस्त भूमण्डलमें गाई जाती है ॥ २२ ॥ उनके दाहिने हाथमें चक्र और दोनों चरणोंमें पद्मकोषका चिह्न विराजमान था। उन्होंने महाभिषेक कराय राजाधिराज हो गंगाजीके किनारे पर पचपन (५५) अश्वमेध यज्ञ करके भगवान् वासुदेवजीकी पूजा की ॥ २३ ॥ यह राजा भरत ममताके पुत्र मामतेय ऋषिको अपना पुरोहित बनाकर यमुनाके तीर पर अश्वमेध यज्ञके अठत्तर (७८) पवित्र अश्व (घोड़े) यथाक्रमसे बाँधे। इन यज्ञोंके समय राजर्षि भरतजीने बहुतसा धन ब्राह्मणोंको दक्षिणामें दिया था ॥२४॥ हे राजन्! श्रेष्ठगुणवाले देशमें महाराज भरतजीकी अग्नि प्रणीत थी। उस अग्निप्रचयन कालमें हजारों ब्राह्मणलोग उन महाराज भरतजीकी दी हुई

चक्रं दक्षिणहस्तेऽस्य पद्मकोशोऽस्य पादयोः ॥ ईजे महाभिषेकेण सोऽभिषिक्तोऽधिराड्भिुः ॥ २३ ॥ पंचपंचाशत मेध्यैर्गंगायामनु वाजिभिः ॥ सामंतेयं पुरोधाय यमुनायामनु प्रभुः ॥ २४ ॥ अष्टसप्ततिमेध्याश्वान्बबंध प्रददद्वसु ॥ भरतस्य हि दौष्यंतेरग्निः साचीगुणे चितः ॥ सहस्रं बद्दशो यस्मिन्ब्राह्मणा गा विभेजिरे ॥ २५ ॥ त्रयस्त्रिंशच्छतं ह्यश्वान्बद्धा विस्मापयन्नृपान् ॥ दौष्यंतिरत्यगान्मायां देवानां गुरुमाययौ ॥ २६ ॥ मृगाञ्छुक्लदतः कृष्णा न्हिरण्येन परीवृतान् ॥ अदात्कर्मणि मष्णारे नियुतानि चतुर्दश ॥ २७ ॥ भरतस्य महत्कर्म न पूर्वे नापरे नृपाः ॥ नैवापुर्नैव प्राप्स्यंति बाहुभ्यां त्रिदिवं यथा ॥ २८ ॥

गायोंको एक एक बद्दमें भाग करके लेगये थे एक बद्द तेरह सहस्र चौरासी १३०८४ का होता है ॥ २५ ॥ और महाराज भरतजीने एक बारहीमें एक सौ तैंतीस १३३ यज्ञीय घोड़े बाँध राजा लोगोंको विस्मितकर देवतालोगोंके विभवकोभी आक्रमण किया था उनका ऐसा कर्म करना कुछ आश्चर्यकी बात नहीं है क्योंकि वह भगवान् हरिको प्राप्त हुए थे ॥ २६ ॥ इन महाराज भरतने मष्णार नामक कर्ममें श्वेतदन्त और कृष्ण रंगके चौदह लाख १४००००० हाथी सुवर्णसे सजे हुए दान किये ॥ २७ ॥ महाराज भरतजीने जो कर्म किये, उन कर्मोंको पहिले हुए नृपति गणभी प्राप्त नहीं करसके और आगेको जो राजा होंगे वह भी प्राप्त नहीं कर सकेंगे। जैसे भुजाओंके बलसे स्वर्ग प्राप्त नहीं होसक्ता ॥ २८ ॥

इन महाराज भरतजीने दिग्विजय करनेको जाकर किरात, हूण, यवन, पौण्ड्र, कङ्क, खश, शक और दूसरे अब्रह्मण्य राजाओंको और सब
म्लेच्छजातिका संहार करडाला ॥ २९ ॥ पूर्वसमयमें जिन दानवोंने देवतालोगोंको जीतकर जिन रसातलादि स्थानोंमें वास किया था और
यह बली दानव लोग देवता लोगोंकी स्त्रियोंको भी पातालमें लेगये थे। महात्मा भरतजीने उन सब देवाङ्गनाओंका उद्धार किया था ॥ ३० ॥ हे
महाराज! महाराज भरतजीके समयमें स्वर्ग और पृथ्वीसे प्रजालोगोंकी सब अभिलाषा पूरी होती थी। इस राजा भरतने सत्ताईस हजार वर्ष
तक राज्य करके सब दिशाओंमें अपनी सेना भेजी थी ॥ ३१ ॥ इसप्रकार राज्य भोग करनेके पीछे महाराज भरतजीने लोकपालोंका विभव

किरातहूणान्यवनानंध्रान्कंकान्खशाञ्छकान् ॥ अब्रह्मण्यान्नृपांश्चाहन्म्लेच्छान्दिग्विजयेऽखिलान् ॥ २९ ॥
जित्वा पुराऽसुरा देवान्ये रसौकांसि भेजिरे ॥ देवस्त्रियो रसां नीताः प्राणिभिः पुनराहरत् ॥ ३० ॥ सर्वकामान्दुदुहतुः
प्रजानां तस्य रोदसी ॥ समास्त्रिणवसाहस्रीर्दिक्षु चक्रमवर्तयत् ॥ ३१ ॥ स सम्राड् लोकपालाख्यमैश्वर्यमधिराट्
च्छ्रियम् ॥ चक्रं चास्खलितं प्राणान्मृषेत्युपरराम ह ॥ ३२ ॥ तस्यासन्नृप वैदर्भ्यः पत्न्यस्तिस्रः सुसंमताः ॥
जघ्नुस्त्यागभयात्पुत्रान्नानुरूपा इतीरिते ॥ ३३ ॥ तस्यैवं वितथे वंशे तदर्थं यजतः सुतम् ॥ मरुत्स्तोमेन
मरुतो भरद्वाजमुपाददुः ॥ ३४ ॥

अधिराज्यकी सम्पत्ति, अस्खलित सेना और आत्मप्राणादि सबहीको मिथ्या विचार कर विषयसे मुँह मोडा ॥ ३२ ॥ इन भरतजीके विदर्भ देशके
राजाकी बेटी सुसम्मत तीन स्त्रियें थी। एकसमय राजाने कहा कि "यह पुत्र हमारे अनुसार नहीं है" इसलिये यह तीनों ऐसी शंका करने लगीं
कि, वारंवार अनुहारका विचार कर कहीं यह राजा हमपर व्यभिचारकी शंका न कर बैठे और हमको त्यागदे। इसलिये अपनी अपनी संतानको
मारडाला ॥ ३३ ॥ इस प्रकार वंशके व्यर्थ होनेसे महाराज भरतजीने पुत्रार्थ वायु और सोमका यज्ञ किया। इस यज्ञके मरुद्गणोंने प्रसन्न हो राजाके

हाथमें भरद्वाज नामक एक पुत्र समर्पण किया ॥ ३४ ॥ हे परीक्षित् ! अब भरद्वाजके जन्मका वृत्तान्त और समर्प्पणकी कथा कहते हैं । अपने भ्राता उतथ्यकी स्त्री ममतासे एक दिन छिपकर बृहस्पतिजीने भोग करना चाहा था। परन्तु उस समय गर्भके बीच एक और बालक था, फिर उस समय गर्भके मध्य दूसरे गर्भका स्थान कैसे हो ? इसलिये, गर्भके बालकने बृहस्पतिजीको वीर्य डालनेके अर्थ निवारण किया परन्तु बृहस्पतिजी कामान्ध होरहेथे। उन्होंने क्रोधित होकर बालकको यह शाप दिया कि, " तू अंधा होजा" और अपना वीर्य ममताके पेटमें डाला ॥ ३५ ॥ बृहस्पतिजीके शापसे उतथ्य नयनहीन दीर्घतमा हुयेथे परन्तु उन्होंने अपनी एडीके प्रहारसे बृहस्पतिजीके वीर्यको योनिके बाहर निकाल दिया। परन्तु उस भूमिपर गिरेहुये वीर्यसे उसी समय एक कुमार उत्पन्न हुआ। पीछे स्वामी हमको व्यभिचारिणी जानकर छोड़ न दें इस भयसे भीत होकर जब उतथ्यकी स्त्री ममताने उस कुमारको त्याग करनेकी इच्छा की, तब उस समय देवतालोगोंने बृहस्पति और ममताके विवाद रूप इस

अंतर्वत्न्यां भ्रातृपत्न्यां मैथुनाय बृहस्पतिः ॥ प्रवृत्तो वारितो गर्भं शप्त्वा वीर्यमवासृजत् ॥ ३५ ॥
तं त्यक्तुकामां ममतां भर्तृत्यागविशंकिताम् ॥ नामनिर्वचनं तस्य श्लोकमेनं सुरा जगुः ॥ ३६ ॥
मूढे भरद्वाजमिमं भरद्वाजं बृहस्पते ॥ यातौ यदुक्त्वा पितरौ भरद्वाजस्ततस्त्वयम् ॥ ३७ ॥

कुमारका नाम धरनेके लिये यह वचन कहे ॥ ३६ ॥ यथा—पुत्रको त्याग करके जाती हुई देख बृहस्पतिजीने ममतासे कहा । अरी मूढ स्त्री ! यह बालक एकके क्षेत्रमें दूसरेके वीर्यसे होनेके कारण इसका दो जनोंसे जन्म हुआ। इसलिये यह तुम्हारे स्वामीका भी पुत्रहै। स्वामीसे कुछ भयकी शंका नहीं तुम इस बालकको पालो तब ममताने उत्तर दिया कि, तुमभी इसका पालन पोषण करो। हम दोनों जनोंसे अन्यायके द्वारा यह बालक उत्पन्न हुआ है। सो मैं इकली क्यो इसका पालन पोषण करूंगी ! पिता माता अर्थात् बृहस्पति और ममता इस प्रकार कह झगडा करते करते इस बालकको छोडकर चले गये इसीलिये इसका नाम भरद्वाज हुआ क्योंकि भर ( पोषण ) और द्वाज ( दोनोंसे उत्पन्न ) इन दोनों शब्दोंके मिलानेसे भरद्वाज नाम हुआ ॥ ३७ ॥

हे राजा परीक्षित् । देवता लोगोंके इस प्रकार कहते कहते पर भी व्यभिचारसे उत्पन्न हुये उस बालकको व्यर्थ समझकर उतथ्यकी भार्याने त्याग दिया । तब उस बालकको मरुद्गणोंने लेकर पालन किया था । जब भरत वंशके वितथ होनेका उपक्रम हुआ तब उस समय मरुद्गणोंने इस पुत्रको लेकर महाराजाधिराज भरतजीको देदिया ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां शकुन्तलोपाख्यानं नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ दोहा—भरत वंश इक्कीसमें, रंतिदेव अजमीढ । तिनके कुलकी कीर्ति सब, वरणों सहित सपीढ ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् । वंशके वितथ होनेपर भरतजीको मरुद्गणोंने यह बालक दिया इसलिये इन भरद्वाजका नाम वितथ हुआ । इन वितथका पुत्र मन्यु उनसे बृहत्क्षत्र, जय, महावीर्य, नर और गर्ग ये पाँच पुत्र उत्पन्न हुये ॥ १ ॥ उनमें नरका पुत्र संकृति हुआ । तिसका पुत्र गुरु और

चोद्यमाना सुरैरेवं मत्वा वितथमात्मजम् ॥ व्यसृजन्मरुतोऽबिभ्रन्दत्तोऽयं वितथेऽन्वये ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे शकुन्तलोपाख्याने विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वितथस्य सुतो मन्युर्बृहत्क्षत्रो जयस्ततः ॥ महावीर्यो नरो गर्गस्संकृतिस्तु नरात्मजः ॥ १ ॥ गुरुश्च रंतिदेवश्च संकृतेः पांडुनंदन ॥ रंतिदेवस्य हि यश इहामुत्र च गीयते ॥२॥ वियद्वित्तस्य ददतो लब्धंलब्धं बुभुक्षतः ॥ निष्किंचनस्य धीरस्य सकुटुम्बस्य सीदतः ॥ ३ ॥ व्यतीयुरष्टचत्वारिंशदहान्यपि गतः किल ॥ घृतपायससंयावं तोयं प्रातरुपस्थितम् ॥ ४ ॥ कृच्छ्रप्राप्तकुटुम्बस्य क्षुत्तृड्भ्यां जातवेपथोः ॥ अतिथिर्ब्राह्मणः काले भोक्तुकामस्य चागमत् ॥ ५ ॥

रन्तिदेव हुआ । हे राजन् ! इन रन्तिदेवकी महिमा इस लोक और परलोक दोनोमें गाई जाती है ॥ २ ॥ इस राजाका चित्त निरन्तर व्ययमें नियुक्त था । वह आप भूखे रहकर भी जो कुछ मिलता तत्काल दान कर देते ? यह धीर नरपति सब कुछ दान करके निष्किञ्चन हो सपरिवार क्षुधाके मारे अत्यन्त व्याकुल होगया ॥ ३ ॥ और विना जल पानकिये राजाको अडतालीस दिन व्यतीत होगये । सब परिवार विना आहारके कष्ट पारहा था और आप भी भूख प्यासके मारे कम्पायमान होरहे थे । उसी समय घृत, खीर और थूली भोजन करनेके लिये राजाको प्राप्त हुई ॥ ४ ॥ उसको पाय राजा प्रातःकाल भोजन करनेको चले जाते थे । उसी समय कोई ब्राह्मण अतिथि आगया ॥ ५ ॥

तो राजा श्रद्धापूर्वक सर्वदेवमय भगवान् हरिको देखते हुए आदर पूर्वक उस ब्राह्मणको भी उस सब अन्नमेंसे विभाग करके देते हुए। और वह ब्राह्मण भोजन करके चला गया ॥ ६ ॥ तिसके पीछे उस बचे हुये अन्नादिको अपने सब परिवारको बाँट चूंट आप स्वयं भोजन करना चाहते थे कि उस अवसरपर और कोई शूद्र अपनेको अतिथि बताकर आया तो यह रन्तिदेव भगवान् हरिका स्मरण करके उस बचेहुए अन्नमेंसे उस शूद्रकोभी भाग देते हुए ॥ ७ ॥ जब वह एक शूद्र अतिथि आयकर बिदा हो चला गया कि, इतनेहीमें और एक जन बहुत सारे कुत्तोंको साथ लिये अतिथि बनकर वहाँ आया और आनकर बोला कि "मैं इन सब कुत्तोंके साथ बहुतही भूंखा हूँ" सो इस यूथके सहित मुझको तुम आहार दो

तस्मै संव्यभजत्सोऽन्नमादृत्य श्रद्धयान्वितः ॥ हरिं सर्वत्र संपश्यन्स भुक्त्वा प्रययौ द्विजः ॥ ६ ॥ अथान्यो भोक्ष्यमाणस्य विभक्तस्य महीपते ॥ विभक्तं व्यभजत्तस्मै वृषलाय हरिं स्मरन् ॥ ७ ॥ याते शूद्रे तमन्योऽगादतिथिः श्वभिरावृतः ॥ राजन्मे दीयतामन्नं सगणाय बुभुक्षते ॥ ८ ॥ स आदृत्यावशिष्टं यद्बहुमानपुरस्कृतम् ॥ तच्च दत्त्वा नमश्चक्रे श्वभ्यः श्वपतये विभुः ॥ ९ ॥ पानीयमात्रमुच्छेषं तच्चैकपरितर्पणम् ॥ पास्यतः पुल्कसोऽभ्यागादपो देह्यशुभस्य मे ॥ ॥ १० ॥ तस्य तां करुणां वाचं निशम्य विपुलश्रमाम् ॥ कृपया भृशसंतप्त इदमाहामृतं वचः ॥ ११ ॥ न कामयेऽहं गतिमीश्वरात्परामष्टर्द्धियुक्तामपुनर्भवं वा ॥ आर्तिं प्रपद्येऽखिलदेहभाजामंतःस्थितो येन भवंत्यदुःखाः ॥ १२ ॥

॥ ८ ॥ राजाने उसका बहुतही आदर किया और सन्मान करके वह बचा हुआ अन्न कुत्तोंके यूथको और उनके स्वामिको खानेके लिये देकर उनको नमस्कार किया ॥ ९ ॥ उसके पीछे सब कुछ देकर एक जनकी तृप्तिके योग्य जो जल वहाँ बचा था। उसकेही पीनेका राजाने उद्योग किया कि, इतनेहीमें एक पुल्कस ( चाण्डाल ) आया और करुणा सहित यह वचन बोला कि, हे महाराज ! मैं बहुत थक गया हूँ ! सो मुझ अशुभ पुरुषको कुछ जल दीजिये ॥ १० ॥ इस चाण्डालके ऐसे करुणायुक्त वचन सुनकर राजा रन्तिदेवको अत्यन्त दया हुई और दुःखित हो यह अमृतमय वचन बोले कि ॥ ११ ॥ हम परमेश्वरसे अणिमादि अष्टसिद्धियुक्त गति अथवा मुक्तिकी भी कामना नहीं

करते। हमारी यही प्रार्थना है कि, हम सम्पूर्ण देहधारियोंके दुःखको भोक्तारूपसे भीतर स्थिर होकर प्राप्त हों। और हमसे सब प्राणियोंका दुःख दूर होजावे ॥ १२ ॥ यह दीन जन जीवन धारण करनेकी वासना करता है। इसके जीवनके लिये जल अर्पणकरतेही हमारी क्षुधा, तृषा, थकावट, अंगोंका घूमना कातरता, क्रान्ति, खेद, विपाद, मोह सबही निवृत्त होगये ॥ १३ ॥ इसप्रकार कहकर स्वभावसेही दयालु महाराज रन्तिदेवने स्वयं प्यासके मारे म्रियमाण होनेपरभी उस चाण्डालको अपने पीनेका जल देदिया ॥ १४ ॥ हे राजन्! त्रिभुवनाधीश जो ब्रह्मादि देवता फलाकांक्षी पुरुषोंको फल दान किया करते हैं यह सब महाराज रन्तिदेवके धैर्य और धर्मकी परीक्षा करनेके लिये विष्णुकी बनाई हुई मायासे

क्षुत्तृट्छ्रमो गात्रपरिभ्रमश्च दैन्यं क्लमः शोकविषादमोहाः॥ सर्वे निवृत्ताः कृपणस्य जन्तोर्जिजीविषोर्जीवजलार्पणान्मे ॥ १३ ॥ एवं प्रभाष्य पानीयं म्रियमाणः पिपासया ॥ पुल्कसायाददाद्धीरो निसर्गकरुणो नृपः ॥ १४ ॥ तस्य त्रिभुवनाधीशाः फलदाः फलमिच्छताम्॥ आत्मानं दर्शयांचक्रुर्माया विष्णुविनिर्मिताः ॥ १५ ॥ स वै तेभ्यो नमस्कृत्य निस्संगो विगतस्पृहः ॥ वासुदेवे भगवति भक्त्या चक्रे नमः परम् ॥ १६ ॥ ईश्वरालंबनं चित्तं कुर्वतोऽनन्यराधसः॥ माया गुणमयी राजन्स्वप्नवत्प्रत्यलीयत ॥ १७ ॥ तत्प्रसंगानुभावेन रंतिदेवानुवर्तिनः ॥ अभवन्योगिनः सर्वे नारायणपरायणाः ॥ १८ ॥

अपने अपने स्वरूपको दिखाते हुए ॥ १५ ॥ परन्तु महाराज रन्तिदेवने इन सब देवताओंको नमस्कार किया। और निःसङ्ग व स्पृहा रहित होकर केवल भगवान् वासुदेवको अर्पण कर दिया ॥ १६ ॥ इसलिये उन्होंने ब्रह्मादि देवताओंसे कुछभी नहीं चाहा। हे राजन्! रन्तिदेवके ईश्वरातिरिक्त और किसी फलकी इच्छा न करनेपर अपने चित्तको ईश्वरावलम्बित करनेसे उनके निकट गुणमयी माया स्वप्नकी समान आत्मामेंही विलीन हुई थी ॥ १७ ॥ उनके अनुगामी जनगण इन राजा रन्तिदेवके संसर्गप्रभावसे सबही नारायणपरायण योगी होगये ॥ १८ ॥

हे कुरुश्रेष्ठ ! मन्युके पुत्र नरका वंश कहा गया । अब गर्गके वंशका वृत्तान्त कहते हैं सो तुम सुनो । गर्गसे शिनि उत्पन्न हुए । शिनिसे गार्ग्य यह ब्रह्मकुलके प्रवर्तक हुए ॥ १९ ॥ अब महावीर्यके वंशका विवरण सुनो । महावीर्यसे दुरितक्षय उत्पन्न हुआ । उनका पुत्र त्र्य्यारुणि, कवि और पुष्करारुणि, यह तीनोंजने क्षत्रिय वंशमें उत्पन्न होकर ब्राह्मणत्वको प्राप्त हुये थे। अब मन्युके पाँच पुत्रोंमेंसे सबसे बड़ेका वंश सुनों । बृहत्क्षेत्रका पुत्र हस्ती हुआ कि, जिसने हस्तिनापुर बसाया ॥२०॥ इस × हस्तीके ❀ अजमीढ, द्विमीढ और पुरुमीढ, यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए.इनसें अजमीढके वंशसे

**गर्गाच्छिनिस्ततो गार्ग्यः क्षत्राद्ब्रह्म ह्यवर्तत ॥ दुरितक्षयो महावीर्यात्तस्य त्र्य्यारुणिः कविः ॥ १९ ॥ पुष्करारुणिरित्यत्र ये ब्राह्मणगतिं गताः ॥ बृहत्क्षत्रस्य पुत्रोऽभूद्धस्ती यद्धस्तिनापुरम् ॥ २० ॥ अजमीढो द्विमीढश्च पुरुमीढश्च हस्तिनः ॥ अजमीढस्य वंश्याः स्युः प्रियमेधादयो द्विजाः ॥ २१ ॥ अजमीढाद् बृहदिषुस्तस्य पुत्रो बृहद्धनुः ॥ बृहत्कायस्ततस्तस्य पुत्र आसीज्जयद्रथः ॥ २२ ॥ तत्सुतो विशदस्तस्य सेनजित्समजायत ॥ रुचिराश्वो दृढहनुः काश्यो वत्सश्च तत्सुताः ॥ २३ ॥ रुचिराश्वसुतः पारः पृथुसेनस्तदात्मजः ॥ पारस्य तनयो नीपस्तस्य पुत्रशतं त्वभूत् ॥ २४ ॥ स कृत्व्यां शुककन्यायां ब्रह्मदत्तमजीजनत् ॥ स योगी गवि भार्यायां विष्वक्सेनमधात्सुतम् ॥ २५ ॥**

प्रियमेधादि ब्राह्मणगण उत्पन्न हुए ॥ २१ ॥ और इस अजमीढसे बृहदिषु नाम और एक पुत्र जन्मा, उसका पुत्र बृहद्धनु हुआ । बृहद्धनुकी सन्तान बृहत्काय इसका पुत्र जयद्रथ हुआ ॥ २२ ॥ जयद्रथका पुत्र विशद उसका पुत्र सेनजित्, सेनजित्के रुचिराश्व, दृढ, हनुकाश्य और वत्स यह चार पुत्र हुए ॥२३॥ उनमें रुचिराश्वका पुत्र पार हुआ । उसका पुत्र पृथुसेन हुआ । हे राजन् ! पारका दूसरा पुत्र नीप और नीपके सौ(१००) पुत्र हुए ॥ २४॥ और इसी नीपने शुककी कन्या कृत्वीके गर्भसे ब्रह्मदत्तको उत्पन्न किया इस योगी ब्रह्मदत्तने अपनी भार्या सरस्वतीके गर्भसे

+ इसी राजा हस्तीने 'हस्तिनापुर' बसाया था जो अबतक गंगा भागीरथीके किनारे पर उपस्थित है ॥

❀ इसी अजमीढने 'अजमेर' बसाया जो आजकल पुष्करजीके निकट वर्तमान है और वास्तवमें इसका नाम 'अजमेढ' था जो आजकल अजमेर नामसे विख्यात है.

विष्वक्सेन नामक एक पुत्र उत्पन्न किया ❀ ॥२५॥ जिसने जैगीषव्यके उपदेशसे योगशास्त्र प्रणयन किया था । इस विष्वक्सेनसे उदक्स्वनने जन्म लिया । इनसे भल्लाद नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥२६॥ द्विमीढका पुत्र यवीनर, यवीनरका पुत्र कृतमान उसके यहां सत्यधृति नामक पुत्र जन्मा सत्यधृतिका पुत्र दृढनेमि और दृढनेमिका पुत्र सुपार्श्व हुआ ॥२७॥ सुपार्श्वसे सुमतिने जन्म लिया उसका पुत्र सन्नति नाम, उसका पुत्र कृति, जिसने हिरण्य नामसे योग विद्या सीखकर ॥ २८ ॥ प्राच्य सामकी छः संहिताओंका विभाग करके उनको पढ़ाया इस कृतिके नीप हुआ और नीपसे उग्रायुधकी

जैगीषव्योपदेशेन योगतंत्रं चकार ह ॥ उदक्स्वनस्ततस्तस्माद्भल्लादो वार्हदीषवः ॥ २६ ॥ यवीनरो द्विमीढस्य कृतिमांस्तत्सुतः स्मृतः ॥ नाम्ना सत्यधृतिर्यस्य दृढनेमिः सुपार्श्वकृत् ॥ २७ ॥ सुपार्श्वात्सुमतिस्तस्य पुत्रः सन्नतिमांस्ततः ॥ कृती हिरण्यनाभाद्यो योगं प्राप्य जगौ स्म षट् ॥ २८ ॥ संहिताः प्राच्यसाम्नां वै नीपो ह्युग्रायुधस्ततः ॥ तस्य क्षेम्यः सुवीरोऽथ सुवीरस्य रिपुंजयः ॥ २९ ॥ ततो बहुरथो नाम पुरुमीढोऽप्रजोऽभवत् ॥ नलिन्यामजमीढस्य नीलः शांतिस्सुतस्ततः ॥३०॥ शांतेः सुशांतिस्तत्पुत्रः पुरुजोऽर्कस्ततोऽभवत् ॥ भर्म्याश्वस्तनयस्तस्य पंचाऽऽसन्मुद्गलादयः ॥ ३१ ॥ यवीनरो बृहदिषुः कांपिल्यः संजयः सुताः ॥ भर्म्याश्वः प्राह पुत्रा मे पंचानां रक्षणाय हि ॥ ३२ ॥

उत्पत्ति हुई. उग्रायुधके क्षेम्य, उसका पुत्र सुवीर, सुवीरका पुत्र रिपुञ्जय॥२९॥ उसका पुत्र बहुरथ हुआ हस्तीका पुत्र पुरुमीढ निःसन्तान रहा नलिनी नाम जो भार्या थी उससे नीलनाम एक पुत्र उत्पन्न हुआ । और नीलका पुत्र शान्ति जन्मा ॥ ३० ॥ शान्तिका बेटा सुशान्ति, सुशान्तिका पुत्र पुरुज और उससे अर्कने जन्म ग्रहण किया । अर्कका पुत्र भर्म्याश्व और उसके मुद्गलादि पॉच पुत्र उत्पन्न हुए॥३१॥अर्थात् मुद्गल, यवीनर, बृहदिषु

---

* शंका-राजा नीपने क्षत्रिय होकर शुकदेवजी ब्राह्मणकी कन्याके साथ अपना विवाह क्यों किया ? क्षत्रियकी पुत्रीको तो ब्राह्मण सदैव विवाहते रहे परन्तु ब्राह्मणकी कन्याके साथ क्षत्रियका विवाह हमने आजही सुनाहै, कभी देवयानीकी वात तो शापसे होगई, परन्तु यह अवकी हमको वडी शंका है ।

उत्तर-तीन लोकमें शुकदेवजीकी कन्या सव ब्रह्मज्ञानियोंमें परम ब्रह्मज्ञानी थी और ब्रह्मज्ञानीही पुरुषको अपना पतिकरना चाहती थी और किसी दूसरे पुरुषको नहीं चाहती थी और राजा नीप वडा ब्रह्मज्ञानी था ऐसा विचारके अपनी इच्छासे राजा नीपको उसने अपना पति वनाया, कुछ संसारकी रीतिसे वह विवाह नहीं हुवा था ॥

काम्पिल्य और संजय यह पांच पुत्र जन्मे। भर्म्याश्वने इन पुत्रोंको देखकर एक समय कहा था कि, हमारे यह पांच पुत्र पांच विषयके रक्षा करनेमें समर्थ हैं ॥ ३२ ॥ वह पांच देशका पालन कर सक्ते हैं। इसी कारण इन पुत्रोंकी पाञ्चाल संज्ञा हुई। और पाञ्चाल देश इनहींके नामसे प्रसिद्ध हुवा और मुद्गलसे मौद्गल्य गोत्री ब्रह्मकुल हुआ ॥३३॥ भर्म्याश्वके पुत्र मुद्गलसे शुभनरा मिथुनने जन्मलिया। इनमें दिवोदास नर और अहल्या नाम नारी थी। उसी अहल्यामें गौतमजीसे शतानन्दकी उत्पत्ति हुई ॥३४॥ शतानन्दका पुत्र सत्यधृति हुआ। यह धनुर्वेदको भलीभाँतिसे जानता था। उसका पुत्र शरद्वान् कि, जिसका वीर्य उर्वशीके दर्शनसे शरकण्डोंके समूहमें गिरा था। और फिर इसी वीर्यसे एक शुभ जोड़ा उत्पन्न हुआ ॥३५॥

विषयाणामलमिमे इति पांचालसंज्ञिताः ॥ मुद्गलाद्ब्रह्म निर्वृत्तं गोत्रं मौद्गल्यसंज्ञितम् ॥ ३३ ॥ मिथुनं मुद्गलाद्भार्म्या दिवोदासः पुमानभूत् ॥ अहल्या कन्यका यस्यां शतानंदस्तु गौतमात् ॥ ३४ ॥ तस्य सत्यधृतिः पुत्रो धनुर्वेदविशारदः ॥ शरद्वांस्तत्सुतो यस्मादुर्वशीदर्शनात्किल ॥ ३५ ॥ शरस्तंबेऽपतद्रेतो मिथुनं तदभूच्छुभम् ॥ तद्दृष्ट्वा कृपयाऽगृह्णाच्छंतनुर्मृगयां चरन् ॥ कृपः कुमारः कन्या च द्रोणपत्न्यभवत्कृपी ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० न० भरतरन्तिदेवाजमीढादिचरितं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ मित्रायुश्च दिवोदासाच्च्यवनस्तत्सुतो नृप ॥ सुदासः सहदेवोऽथ सोमको जंतुजन्मकृत् ॥ १ ॥ तस्य पुत्रशतं तेषां यवीयान्पृषतः सुतः ॥ द्रुपदो द्रौपदी तस्य धृष्टद्युम्नादयः सुताः ॥ २ ॥

जब शन्तनु राजा मृगया करनेको गया तब उसने दैवात् इस जोड़ेको देखा। और दयाके वश हो अपने घरपर ले आया उस नर मिथुनमेंसे बालकका नाम कृप और बालिकाका नाम कृपी हुआ जो कि, द्रोणाचार्यकी स्त्री हुई ॥३६॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां वंशानुकीर्त्तनं नाम एकाविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ दोहा-दिवोदासको वंश कह, ऋक्ष वंश बाईस। जरासन्ध और धर्मसुत, दुर्योधन धनईस ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षितसे बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ! दिवोदासका पुत्र मित्रायु, उसका पुत्र च्यवन, च्यवनका पुत्र सुदास, सुदासका सुत सहदेव और उसकी सन्तान सोमक हुआ. इस सोमकके सौ (१००) पुत्र थे। उनमें जन्तु बड़ा था ॥ १ ॥ और पृषत छोटा हुआ। इस

पृषतके सर्व सम्पद्-युक्त राजा द्रुपदने जन्म लिया। इन्ही राजा द्रुपदसे द्रौपदीका जन्म हुआ और इनके पुत्र धृष्टद्युम्नादि हुए ॥ २ ॥ धृष्टद्युम्नका पुत्र धृष्टकेतु हुआ। यह सब धर्म्याश्वके पाञ्चाल वंशमे हुए और पंजाबके राजा थे। हे राजा परीक्षित्! अब अजमीढका दूसरा पुत्र जो ऋक्ष था, उसका पुत्र संवरण हुआ ॥ ३ ॥ इस संवरणसे सूर्यकी कन्या तपतीके गर्भसे कुरुक्षेत्रपति कुरुने जन्म ग्रहण किया, इन कुरुके परीक्षित, सुधनु, ज॰ और निषधाश्व यह चार पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ४ ॥ इनमें सुधनुका पुत्र सुहोत्र, सुहोत्रका पुत्र च्यवन और इनके कृती हुआ। कृतीका उपरिचरवसु नाम पुत्र हुआ। उससे बृहद्रथ प्रभृति पुत्र उत्पन्न हुए ॥५॥ और पुत्रोंके यह नाम हैं यथा-कुशांब,मत्स्य, प्रत्यग्र और चेदिप इत्यादि।

**धृष्टद्युम्नाद्धृष्टकेतुर्भार्म्याः पांचालका इमे॥ योऽजमीढसुतो ह्यन्य ऋक्षः संवरणस्ततः ॥ ३ ॥ तपत्यां सूर्यकन्यायां कुरुक्षेत्रपतिः कुरुः॥ परीक्षित्सुधनुर्जह्नुर्निषधाश्वः कुरोस्सुताः ॥ ४ ॥ सुहोत्रोऽभूत्सुधनुषश्च्यवनोऽथ ततः कृती॥ वसुस्तस्योपरिचरो बृहद्रथमुखास्ततः ॥ ५ ॥ कुशांबमत्स्यप्रत्यग्रचेदिपाद्याश्च चेदिपाः ॥ बृहद्रथात्कुशाग्रोऽभूदृषभस्तस्य तत्सुतः ॥ ६ ॥ जज्ञे सत्यहितोऽपत्यं पुष्पवांस्तत्सुतो जहुः ॥ अन्यस्यां चापि भार्यायां शकले द्वे बृहद्रथात् ॥ ७ ॥ ते मात्रा बहिरुत्सृष्टे जरया चाभिसंधिते॥ जीवजीवेति क्रीडंत्या जरासंधोऽभवत्सुतः ॥ ८ ॥ ततश्च सहदेवोऽभूत्सोमापिर्यच्छ्रुतश्रवाः॥ परीक्षिदनपत्योऽभूत्सुरथो नाम जाह्नवः ॥ ९ ॥ ततो विदूरथस्तस्मात्सार्वभौमस्ततोऽभवत्॥ जयसेनस्तत्तनयो राधिकोऽतोऽयुतो ह्यभूत् ॥ १० ॥**

यह सबही चेदिप अर्थात् चंदेलीके राजा थे बृहद्रथसे कुशाग्रका जन्म हुआ उसका पुत्र ऋषभ, उसका सुत ॥ ६ ॥ सत्यहित सत्यहितका पुत्र पुष्पवान्, तिसका बेटा जहु हुआ। हे राजन्! बृहद्रथकी दूसरी भार्यासे एक पुत्र दो खण्ड होकर जन्मा था ॥ ७ ॥ उसकी माताने उस बालकको ऐसा देखकर बाहर फेंकवादिया। फिर जरा राक्षसीने उसको देख "जीवितहो जीवितहो" यह वाक्य उच्चारणपूर्वक क्रीडा करते करते उन दोनों खण्डोंको जोड दिया था उससेही यह बालक सर्वावयव सम्पन्न हो जरासंध नाम हुआ ॥८॥ इस जरासन्धका पुत्र सहदेव, उसका पुत्र सोमापि,उससे श्रुतश्रवाकी उत्पत्ति हुई। हे राजन्! कुरुपुत्र परीक्षित्के सन्तान नहीं थी। जहुका पुत्र सुरथ ॥ ९ ॥ इस सुरथसे विदूरथका जन्म

हुआ। उसका पुत्र सार्व्वभौम, उसका पुत्र जयसेन, जयसेनका पुत्र राधिक, राधिकसे अयुतायुने जन्मलिया ॥ १० ॥ अयुतायुके क्रोधन, क्रोधनके देवातिथि उनके ऋक्ष और ऋक्षसे दिलीपने जन्म ग्रहण किया। और दिलीपके प्रतीप नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ११ ॥ इन प्रतीपके देवापि, शन्तनु और बाह्लीक नामक तीन पुत्र हुए। तिनमें बडा पुत्र देवापि पितृराज्यको छोडकर वनमें चला गया था ॥१२॥ इसलिये मध्यम पुत्र शन्तनु राजा हुए। पूर्व जन्ममें इनका नाम महाभिषक था। यह शन्तनु अपने हाथसे जिस किसी वृद्ध पुरुषको स्पर्श करते वही युवा होजाता ॥ १३ ॥ और शान्ति प्राप्त करलेता था. इस कर्मकेही करनेसे इनका शन्तनु नाम हुआ। इन शन्तनुजीके राजा होनेपर देवराज इन्द्रने जब बारह वर्षतक पानी न वर्षाया ॥१४॥ तब राजाने उद्विग्न होकर ब्राह्मणोंसे इसका कारण पूँछा तब ब्राह्मणोंने इस विषयमें केवल इतनाही कहा कि, महाराज ! बड़े भाईके

**ततश्च क्रोधनस्तस्माद्देवातिथिरमुष्य च ॥ ऋष्यस्तस्य दिलीपोऽभूत्प्रतीपस्तस्य चात्मजः ॥११॥ देवापिश्शंतनुस्तस्य वाह्लीक इति चात्मजाः ॥ पितृराज्यं परित्यज्य देवापिस्तु वनं गतः ॥१२॥ अभवच्छंतनू राजा प्राङ्महाभिषसंज्ञितः ॥ यंयं कराभ्यां स्पृशति जीर्णं यौवनमेति सः ॥१३॥ शांतिमाप्नोति चैवाग्र्यां कर्मणा तेन शंतनुः ॥ समा द्वादश तद्राज्ये न ववर्ष यदा विभुः ॥ १४ ॥ शंतनुर्ब्राह्मणैरुक्तः परिवेत्ताऽयमग्रभुक् ॥ राज्यं देह्यग्रजायाशु पुरराष्ट्रविवृद्धये ॥ १५ ॥ एवमुक्तो द्विजैर्ज्येष्ठं छंदयामास सोऽब्रवीत् ॥ तन्मंत्रिप्रहितैर्विप्रैर्वेदाद्विभ्रंशितो गिरा ॥ १६ ॥ वेदवादातिवादान्वै तदा देवो ववर्ष ह ॥ देवापिर्योगमास्थाय कलापग्राममाश्रितः ॥ १७ ॥**

रहते जो पुरुष राजसिंहासन पर बैठताहै वह अपनी समान पुरुष होनेपर भी परिवेत्ताही होजाताहै आप परिवेदन दोषसे दूषित हुये हैं. सो इस दोषको दूर करनेके लिये शीघ्र अपने बडे भाईको बुलाकर उनको राज्यभार देदो। तब देवता जल वर्षावेंगे। और पुरराष्ट्रोंकी वृद्धि होगी ॥ १५ ॥ ब्राह्मणोंके यह वचन सुनकर राजा शन्तनु उसीसमय वनको चलेगये। और "प्रजापालन करनाही राजाका परम धर्म है। आप राज्यको स्वीकार कीजिये" यह कहकर अपने बडे भ्रातासे राज्य ग्रहण करनेके लिये विनय करने लगे। परन्तु इससे पहले शन्तनुके मंत्री अश्ववारने देवापिको पाखण्ड करके राज्यके अयोग्य करनेके लिये उनके पास कुछेक ब्राह्मणोंको भेज दिया था. पाखण्डमतानुयायी ब्राह्मणलोगोंकी कथाके द्वारा जब देवापि वेदमार्गसे

परिभ्रष्ट हुये तब इन्होंने शन्तनुकी प्रार्थना न मानी और वेद शास्त्रकी निन्दा करने लगे तब वेदोंकी निन्दा करनेसे नीचता पानेके कारण राज्यके योग्य देवापि न रहे । फिर उसके उपरान्त शन्तनुके राज्य भोग करनेमें और कोई दोष नहीं रहा । फिर यथाकालमें वर्षा होने लगी तबसे देवापि योगमार्गका अवलम्बनकर कलाप ग्राममें रहते हैं ॥ १६ ॥ १७ ॥ जब कलियुगमें चन्द्र वंशका नाश होजायगा तब सत्ययुगके पहले यह देवापि फिर चन्द्रवंशको स्थापित करैंगे शन्तनुके पुत्र बाह्लीकसे सोमदत्तकी उत्पत्ति हुई । इस सोमदत्तके भूरि भूरिश्रवा और शल यह तीन पुत्र उत्पन्न हुये ॥ १८ ॥

**सोमवंशे कलौ नष्टे कृतादौ स्थापयिष्यति ॥ वाह्लीकात्सोमदत्तोऽभूद्भूरिर्भूरिश्रवास्ततः ॥ १८ ॥ शलश्च शंतनोरासीद्गंगायां भीष्म आत्मवान् ॥ सर्वधर्मविदां श्रेष्ठो महाभागवतः कविः ॥ १९ ॥ वीरयूथाग्रणीर्येन रामोऽपि युधि तोषितः ॥ शंतनोर्दाशकन्यायां जज्ञे चित्रांगदः सुतः ॥ २० ॥ विचित्रवीर्यश्चावरजो नाम्ना चित्रांगदो हतः ॥ यस्यां पराशरात्साक्षादवतीर्णो हरेः कला ॥ २१ ॥**

हे परीक्षित् । इन शन्तनुके गंगाजीके गर्भसे भीष्मजीका जन्म हुवा था । यह भीष्मजी धर्मके जाननेवालोंमें श्रेष्ठ महाभागवत विद्वान् और वीर गणोंके अगुए थे, उन्होने संग्राममें परशुरामजीको[1] भी प्रसन्न किया था । हे राजन् ! इन शन्तनुसे दाश कान्यामें[2] चित्रांग और विचित्रवीर्यनामक दो पुत्र जन्में ॥ १९ ॥ २० ॥ उनमें छोटा विचित्रवीर्य हुआ बडा पुत्र चित्राङ्गत जिसको चित्रांगद नामक किसी गन्धर्वने मारडाला । शंतनुराजाके ग्रहण करनेसे पहले इस दाशकन्या (सत्यवती)में महर्षि पराशरसे साक्षात् भगवान् हरिके अंशसे कृष्णद्वैपायन मुनि (श्रीव्यासजी) का अवतार हुआ ॥ २१ ॥

१ शंका–रामचन्द्रके सामने त्रेतायुगमें परशुरामजी अपना धनुष बाण रखके उत्तर दिशामें तप करनेको चले गयेथे, रामायणमें ऐसा लिखा है, फिर द्वापर युगमें भीष्मजीके सग युद्ध कैसे किया उस समय परशुरामजीके पास धनुष बाण कहासे आया ?

उत्तर–जब परशुरामजीने रामचन्द्रजीके सामने अस्त्रोंका त्याग किया, उस समय कुछ उन्होंने ऐसी शपथ नहीं कीथी कि, आजसे हम कभी अस्त्र ग्रहण न करैंगे, इसलिये अम्बिकाको अत्यन्त दु खी देख कर और अपनी शरण आई जानकर तपके प्रभावसे दूसरा धनुषबाण बनाकर भीष्मके सग युद्ध करने लगे ॥

२ उपरिवसुके वीर्यद्वारा मत्स्यगर्भसे एक कन्या उत्पन्न हुई थी और केवट लोगोंने उसका पालन पोषण किया था । इसीलिये यह दाश कन्याके नामसे विख्यात हुई वास्तवमें इसका नाम सत्यवती था ॥

हे परीक्षित् ! उनके जन्म होनेसे पहिले समस्त वेद गुप्त होगये थे और उनसेही हमनेभी श्रीमद्भागवत शास्त्र प... था जो कि, इस समय आपको सुना रहे हैं। इन भगवान् बादरायणके पैलादि अनेक शिष्य थे परन्तु इन्होंने उनका स्वभाव जानकर सब शिष्योंको छोडकर हमारे प्रति परमगुह्य श्रीमद्भागवत शास्त्रकी व्याख्या की क्योंकि मैं उनका शान्त पुत्रथा ॥ २२ ॥ इन विचित्रवीर्यने काशीराजकी दो कन्या अम्बिका और अम्बा लिकासे विवाह किया,इन दोनों कन्याओंको महाबलवान् भीष्म स्वयंवरमेंसे लडकर छीन लाये थे। इन दोनों स्त्रियोंमें विचित्रवीर्य अत्यन्त अनुराग करतेथे इसलिये अल्प कालमेंही यक्ष्मारोगसे ग्रसित हो मृत्युको प्राप्त हुये ॥ २३ ॥ २४ ॥ इनके कोई सन्तान नहीं हुई तब इनके सहोदर भगवान्

वेदगुप्तो मुनिः कृष्णो यतोऽहमिदमध्यगाम् ॥ हित्वा स्वशिष्यान्पैलादीन्भगवान्बादरायणः ॥ २२ ॥ मह्यं पुत्राय शांताय परं गुह्यमिदं जगौ ॥ विचित्रवीर्योऽथोवाह काशिराजसुते बलात् ॥ २३ ॥ स्वयंवरादुपानीते अंबिकां बालिके उभे ॥ तयोरासक्तहृदयो गृहीतो यक्ष्मणा मृतः ॥ २४ ॥ क्षेत्रेऽप्रजस्य वै भ्रातुर्मात्रोक्तो बादरायणः ॥ धृतराष्ट्र च पांडुं च विदुरं चाप्यजीजनत् ॥ २५ ॥ गांधार्यां धृतराष्ट्रस्य जज्ञे पुत्रशतं नृप ॥ तत्र दुर्योधनो ज्येष्ठो दुःशला चापि कन्यका ॥ २६ ॥ शापान्मैथुनरुद्धस्य पांडोः कुंत्यां महारथाः ॥ जाता धर्मानिलेंद्रेभ्यो युधिष्ठिरमुखास्त्रयः ॥ २७ ॥

वेदव्यासजीने अपनी सत्यवती माताके कहनेसे अपने भाई विचित्र वीर्यके क्षेत्रमें धृतराष्ट्र पाण्डु और विदुर यह तीन पुत्र उत्पन्न किये ॥ २५ ॥ इनमें धृतराष्ट्रकी स्त्री गान्धारी हुई इस धृतराष्ट्रके गान्धारीसे सौ (१००) पुत्र जन्मे इन पुत्रोंमें दुर्योधन सबसे बड़ा था और दुःशला नाम एक कन्या हुई ॥ २६ ॥ हे राजन् ! पाण्डु राजा एक समय वनमें शिकार खेलनेको गये थे, वहाँ इन्होंने मैथुन करते हुये एक मृगका वध किया, तब मृगने इनको शाप दिया कि जब तुम मैथुन करोगे तबही तुम्हारी मृत्यु होजायगी। इन राजा पाण्डुकी स्त्री कुन्तीमें धर्म, पवन और इन्द्रके

वीर्यसे युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन, यह तीन पुत्र महारथी उत्पन्न हुये। और इन्हीं राजाकी माद्री नामक दूसरी भार्यामें अश्विनीकुमारसे नकुल
और सहदेवका जन्म हुआ इन पाँचों पाण्डवोंकी भार्या द्रौपदी हुई। द्रौपदीके गर्भमें युधिष्ठिरादि पाँच पांडवोंसे पाँच पुत्र उत्पन्न हुये, जोकि
तुम्हारे पितृव्य थे ॥२७॥२८॥ अर्थात् युधिष्ठिरसे प्रतिविन्ध्य, भीमसे श्रुतसेन और अर्जुनसे श्रुतकीर्ति,नकुलसे शतानीक और सहदेवसे श्रुतकर्मा
उत्पन्न हुआ ॥ हे राजन् ! इन पाँच पांडवोंसे इनकी दूसरी भार्याओंमें इन पुत्रोंके अतिरिक्त (सिवाय) और भी पुत्र उत्पन्न हुयेथे युधिष्ठिरकी
पौरवी नामक जो दूसरी भार्याथी। उससे देवक नाम एक पुत्र उत्पन्न हुआ। भीमसेनकी हिडिम्बा नामक वनितामें घटोत्कचने जन्म

द्रौपद्यां पंच पंचभ्यः पुत्रास्ते पितरोऽभवन् ॥ २८ ॥ युधिष्ठिरात्प्रति
नकुलः सहदेवश्च माद्र्यां नासत्यदस्रयोः ॥
विंध्यः श्रुतसेनो वृकोदरात् ॥ अर्जुनाच्छ्रुतकीर्तिस्तु शतानीकस्तु नाकुलिः ॥ २९ ॥ सहदेवसुतो राजञ्छ्रुतकर्मा
तथाऽपरे ॥ युधिष्ठिरात्तु पौरव्यां देवकोथ घटोत्कचः ॥ ३० ॥ भीमसेनाद्धिडिंबायां काल्यां सर्वगतस्ततः ॥
सहदेवात्सुहोत्रं तु विजयाऽसूत पार्वती ॥ ३१ ॥ करेणुमत्यां नकुलो निरमित्रं तथार्जुनः ॥ इरावतमुलूप्यां वै सुतायां
बभ्रुवाहनम् ॥ मणिपूरपतेः सोऽपि तत्पुत्रः पुत्रिकासुतः ॥ ३२ ॥ तव तातः सुभद्रायामभिमन्युरजायत ॥ सर्वातिरथ
जिद्वीर उत्तरायां ततो भवान् ॥ ३३ ॥

ग्रहण किया ॥ २९ ॥ ३० ॥ इन भीमसेनके कालीनामक एक और भी भार्याथी, जिससे सर्वंगत नामक एक सन्तानने जन्मलिया सहदेवकी
विजया नामक दूसरी भर्या पर्वतकी बेटीने सुहोत्र नाम एक पुत्र उत्पन्न किया। नकुलकी करेणुमती नामक वनितामें निरमित्र नामक एक पुत्र
उत्पन्न हुआ. हे राजन् ! अर्जुनने नागराजकी कन्या उलूपीके गर्भसे इरावन्त नामक एकपुत्र उत्पन्न किया और मणिपुराधीशकी बेटीमें बभ्रुवाहन
नाम पुत्र उत्पन्न कियाथा। यद्यपि यह अर्जुनका बेटाथा। पर नानाके गोद लेनेसे मणिपुरपतिका पुत्र कहायाथा ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ इन अर्जुनके
सुभद्रा नामक और एक भर्याथी, उससे तुम्हारे पिता अभिमन्युने जन्म लिया। यह अभिन्यु समस्त अतिरथी वीरोंके जयकारी और

महावीरथे । हे महाराज परीक्षित् । उनकेही औरससे उत्तराके गर्भमें आपने जन्म लिया ॥ ३३ ॥ हे राजन् । अश्वत्थामाके छोड़े हुए ब्रह्मास्त्रके तेजसे कुरुवंशका जब नाश होरहाथा, तब तुमभी उससे नष्ट होते । परन्तु भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मुरलीमनोहरके प्रभावसे मृत्युके हाथसे तुम छूट गये ॥ ३४॥ हे तात । तुम्हारे इस समय जनमेजय, श्रुतसेन, भीमसेन, और उग्रसेन यह चार पुत्रहैं ॥३५॥ हे परीक्षित्। तुम्हारे इन पुत्रोंमेंसे जनमेजय तक्षक (सर्प) से तुम्हारी मृत्युका होना सुनकर रोषके मारे सर्पसत्र यज्ञका अनुष्ठान करके यज्ञाग्निमें सब सर्पोंको होम देगा ॥३६॥ और तुम्हारे यह पुत्र समस्त पृथ्वीको जीत अश्वमेध यज्ञ करेंगे और कावषेयवंशके " तुर " नामक ऋषिको पुरोहित बनाकर और भी बहुतसे

परिक्षीणेषु कुरुषु द्रौणेर्ब्रह्मास्त्रतेजसा ॥ त्वं च कृष्णानुभावेन सजीवो मोचितोंतकात् ॥ ३४ ॥ तवेमे तनयास्तात जनमेजयपूर्वकाः ॥ श्रुतसेनो भीमसेन उग्रसेनश्च वीर्यवान् ॥३५॥ जनमेजयस्त्वां विदित्वा तक्षकान्निधनं गतम्॥ सर्पान्वै सर्पयागाग्नौ स होष्यति रुषाऽन्वितः ॥ ३६ ॥ कावषेयं पुरोधाय तुरं तुरगमेधयाट् ॥ समंतात्पृथिवीं सर्वां जित्वा यक्ष्यति चाध्वरैः ॥ ३७ ॥ तस्य पुत्रश्शतानीको याज्ञवल्क्यात्त्रयीं पठन् ॥ अस्त्रज्ञानं क्रियाज्ञानं शौनकात्परमेष्यति ॥ ३८ ॥ सहस्रानीकस्तत्पुत्रस्ततश्चैवाश्वमेधकः ॥ असीमकृष्णस्तस्यापि निमिचक्रस्तुतत्सुतः ॥ ३९ ॥ गजाह्वये हृते नद्या कौशांब्यां साधु वत्स्यति ॥ उक्तस्ततश्चित्ररथस्तस्मात्कविरथः सुतः ॥ ४० ॥

अश्वमेध यज्ञ करेंगे ॥ ३७ ॥ हे परीक्षित् । तुम्हारे पुत्र जनमेजयके शतानीक नामक एक पुत्र होगा यह शतानीक याज्ञवल्क्य मुनिसे तीन वेद पढेगा और शौनक मुनिसे ब्रह्मविद्या और आत्मज्ञान सीखेगा और कृपाचार्यसे अस्त्रज्ञान प्राप्त करेगा ॥ ३८ ॥ शतानीकका पुत्र सहस्रानीक होगा, उससे अश्वध्वजकी उत्पत्ति होगी । उनका पुत्र असीम कृष्ण और उनका पुत्र निमिचक्र होगा ॥ ३९ ॥ इस निमिचक्रके राजकालमें हस्तिनापुर गंगाजीमें डूबेगा । तब यह राजा कौशांबी नगरीमें वास करेगा । इस निमिचक्रके सन्तान चित्ररथ और

उसके कविरथ जन्मेगा ॥ ४० कविरथका पुत्र वृष्टिमान् और उनका पुत्र सुषेण नामक राजा होगा। सुषेणके सुनीथ नामक पुत्र जन्मेगा उसका पुत्र नृचक्षु होगा और उससे सुखीनल जन्म लेगा ॥ ४१ ॥ सुखीनलका पुत्र परिप्लुव होगा उससे सुनय जन्म धारण करेगा उसका पुत्र मेधावी, मेधावीका पुत्र नृपञ्जय और उससे दूर्व्व जन्म लेगा और उसका पुत्र तिमि होगा तिमिसे बृहद्रथकी उत्पत्ति होगी। इसका पुत्र सुदास और सुदाससे शतानीक जन्म धारण करेगा ॥ ४२ ॥ शतानीकका पुत्र दुर्दमन,इसका पुत्र बहीनर, बहीनरका पुत्र दंडपाणि इस दंडपाणिका पुत्र नेमि और इस नेमिसे क्षेमक नाम पुत्र उत्पन्न होगा ॥ ४३ ॥ हे महाराज परीक्षित्! देवर्षि सत्कृत ब्रह्म क्षत्रियवंश इस क्षेमकको राजा पाकर कलियुगमें

तस्माच्च वृष्टिमांस्तस्य सुषेणोऽथ महीपतिः ॥ सुनीथस्तस्य भविता नृचक्षुर्यत्सुखीनलः ॥ ४१ ॥ परिप्लुवः सुतस्तस्मा न्मेधावी सुनयात्मजः ॥ नृपंजयस्ततो दूर्वस्तिमिस्तस्माज्जनिष्यति ॥ तिमेर्बृहद्रथस्तस्माच्छतानीकः सुदासजः ॥ ॥ ४२ ॥ शतानीकाद्दुर्दमनस्तस्यापत्यं बहीनरः ॥ दंडपाणिर्निमिस्तस्य क्षेमको भविता नृपः ॥ ४३ ॥ ब्रह्मक्ष त्रस्य वै प्रोक्तो वंशो देवर्षिसत्कृतः ॥ क्षेमकं प्राप्य राजनं संस्थां प्राप्स्यति वै कलौ ॥ ४४ ॥ अथ मागधराजानो भवितारो वदामि ते ॥ भविता सहदेवस्य मार्जारिर्यच्छ्रुतश्रवाः ॥ ४५ ॥ ततोऽयुतायुस्तस्यापि निरमित्रोऽथ तत्सुतः ॥ सुनक्षत्रः सुनक्षत्राद् बृहत्सेनोऽथ कर्मजित ॥ ४६ ॥ ततः सृतंजयाद्विप्रः शुचिस्तस्य भविष्यति ॥ क्षेमोऽथ सुव्रतस्त स्माद्धर्मसूत्रः शमस्ततः ॥ ४७ ॥

समाप्तिको प्राप्त होजायगा ॥ ४४ ॥ श्रीशुकदेवजी इतनी कथा सुनाय कर नृपश्रेष्ठ परीक्षित्से बोले कि, हे कुरुवंशावतंस! अब मगध वंशमें जो राजा होंगे उनका वृत्तान्त कहता हूं। आप सचेत हो मन लगायकर सुनिये। बृहद्रथके पुत्र जरासन्धके सहदेव नामक पुत्र होगा सहदेवके मार्ज्जारि और इस मार्जारिसे श्रुतश्रवा जन्म ग्रहण करेगा ॥ ४५ ॥ इसका पुत्र अयुतायु उसकी सन्तान निरमित्र इसका पुत्र सुनक्षत्र, इस सुनक्षत्रसे बृहत्सेनकी उत्पत्ति होगी इस बृहत्सेनका पुत्र कर्मजित् उसके सृतञ्जय और उससे विप्रनाम एक नरेश उत्पन्न होगा। उसका पुत्र शुचि शुचिका

पुत्र क्षेम, उससे सुव्रत जन्मेगा। सुव्रतका पुत्र धर्मसूत्र और इस धर्मसूत्रके शम नाम पुत्र उत्पन्न होगा ॥ ४६ ॥ ४७ ॥ इस समसे द्युमत्सेनकी उत्पत्ति होगी द्युमत्सेनका पुत्र सुमति होगा। इस सुमतिका पुत्र सुबल उत्पन्न होगा, सुबलका पुत्र सुनीथ, सुनीथका पुत्र सत्यजित, सत्यजित्का पुत्र विश्वजित् और विश्वजितका पुत्र रिपुञ्जय उत्पन्न होगा। हे राजा परीक्षित्! हजार वर्षतक यह सब राजा उत्पन्न होंगे और इनके उपरान्त जो समस्त राजा होंगे वह पीछे (द्वादशस्कन्धमें) कहे जायँगे ॥४८॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥
दोहा—ययाति सुत अनुद्रुह्यु पुनि, वरणों तुर्वसु वंश ॥ पीछे ज्यामघ राज्य तक, यदुकुल कहौं प्रशंश ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरु

द्युमत्सेनोऽथ सुमतिः सुबलो जनिता ततः ॥ सुनीथः सत्यजिदथ विश्वजिद्यद्रिपुंजयः ॥ बार्हद्रथाश्च भूपाला भाव्याः साहस्रवत्सरम् ॥४८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे दिवोदासर्क्षयोर्वंशवर्णनं नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥२२॥
श्रीशुक उवाच ॥ अनोः सभानरश्चक्षुः परोक्षश्च सुतास्त्रयः ॥ सभानरात्कालनरः सृंजयस्तत्सुतस्ततः ॥१॥ जनमेजय स्तस्य पुत्रो महाशीलो महामनाः ॥ उशीनरस्तितिक्षुश्च महामनस आत्मजौ ॥ शिबिर्वेनः शमिर्दक्षश्चत्वारोशीनरात्मजाः ॥ २ ॥ वृषादर्भः सुवीरश्च भद्रः कैकेय आत्मजाः ॥ शिबेश्चत्वार एवासंस्तितिक्षोश्च रुशद्रथः ॥ ३ ॥ ततो हेमोऽथ सुतपा बलिः सुतपसोऽभवत् ॥ अंगवंगकलिंगाद्याः सुह्मपुंड्रांध्रसंज्ञिताः ॥ ४ ॥ जज्ञिरे दीर्घतमसो बलेः क्षेत्रे महीक्षितः ॥ चक्रुः स्वनाम्ना विषयान्षडिमान्प्राच्यकांश्च ते ॥ ५ ॥

कुलभूषण! पुरुका वंशतो आपसे कहा, अब राजा ययातिके चौथे पुत्र अनुके वंशका वर्णन करते हैं अनुके सभानर, चक्षु और परोक्ष यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए। उनमें सभानरका पुत्र कालनर, उसका पुत्र सृंजय ॥ १ ॥ और उसका पुत्र जनमेजय हुआ जनमेजयका पुत्र महाशील महामना नाम हुआ, महामनाके उशीनर और तितिक्षु यह दो पुत्र उत्पन्न हुए, इन दोनोंमें उशीनरके शिबि, वेन, शमि और दक्ष यह चार पुत्र उत्पन्न हुए ॥ २ ॥ इनमें शिबिसे वृषादर्भ, वीर, भद्र, कैकय यह चार पुत्र जन्मे। तितिक्षुका पुत्र रुशद्रथ ॥ ३ ॥ इसका पुत्र हेम, उसका पुत्र सुतपा

और सुपासे बलि नाम पुत्र हुआ, इस बलिके क्षेत्रमें दीर्घतमासे अंग, वंग, कलिङ्गादि और सुह्म, पुंड्र और अन्ध्र नामक छः पुत्र उत्पन्न हुए इन सबोंने अपने अपने नामोंसे छः जनपद प्राच्य देशमें अंग, वंग, कलिंग, सुह्म और पुण्डरीक और अन्ध्र आदि वसाये ॥ ४ ॥ ५ ॥ अंगसे खनपान नामक जो पुत्र जन्मा उसका पुत्र दिविरथ, उसकी सन्तान धर्मरथ और उससे चित्ररथ जन्मा. चित्ररथके कोई सन्तान नहीं हुई ॥६॥ रोमपाद नाम करके यह राजा विख्यात था, उसके सखा दशरथ राजाने उसको पुत्रार्थ शान्तानामक अपनी कन्या दान करदी थी, इस कन्याका पाणिग्रहण ऋष्यशृंग मुनिने किया ॥ ७॥ हे राजन्! रोमपाद राजाके राज्यमें किसी कारणसे कुछ कालतक देवता इंद्रने जल नहीं वर्षाया

खनपानोंगतो जज्ञे तस्माद्दिविरथस्ततः ॥ सुतो धर्मरथो यस्य जज्ञे चित्ररथोऽप्रजाः ॥ ६ ॥ रोमपाद इति ख्यातस्तस्मै दशरथः सखा ॥ शांतां स्वकन्यां प्रायच्छदृष्यशृंग उवाह ताम् ॥ ७ ॥ देवेऽवर्षति यं रामा आनिन्युर्हरिणीसुतम् ॥ नाट्यसंगीतवादित्रैर्विभ्रमालिंगनार्हणैः ॥ ८ ॥ स तु राज्ञोऽनपत्यस्य निरूप्येष्टिं मरुत्वतः ॥ प्रजामदाद्दशरथो येन लेभेऽप्रजाः प्रजाः ॥ ९ ॥ चतुरंगो रोमपादात्पृथुलाक्षस्तु तत्सुतः ॥ बृहद्रथो बृहत्कर्मा बृहद्भानुश्च तत्सुतः ॥ १० ॥ आद्याद् बृहन्मनास्तस्माज्जयद्रथ उदाहृतः ॥ विजयस्तस्य संभूत्यां ततो धृतिरजायत ॥ ११ ॥

तब राजाकी अनुमतिसे वारांगनागण तपोवनमें जाय गीत गाय बाजे बजाय बजाय नाचने लगीं। और हाव भाव कटाक्ष आलिंगन और अर्हण योगसे इन ऋष्यशृंगको ले आईं ॥ ८ ॥ ऋष्यशृंगके आतेही जल वर्षा। इसके उपरान्त इन मुनिने राजाको निःसन्तान देख यज्ञ कराय पुत्रका मुख दिखाया ॥९॥ इन रोमपादसे चतुरंग उत्पन्न हुआ। उसकी सन्तान पृथुलाक्ष पृथुलाक्षसे-बृहद्रथ, बृहत्कर्मा और बृहद्भानु यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए ॥१०॥ इनमें बृहद्रथसे बृहन्मना जन्मा, उसका पुत्र जयद्रथ, जयद्रथका पुत्र विजय हुआ। इस विजयकी सम्भूति नामक भार्यासे धृतिने जन्म

ग्रहण किया ॥११॥ धृतिका पुत्र धृतव्रत, उसका पुत्र सत्कर्मा, उससे अधिरथ उत्पन्न हुआ, इस अधिरथने श्रीगंगाजीके किनारेपर क्रीडा करते हुये कुन्तीजीका बहाया सुन्दूकमें एक बालक पाया पर यह अधिरथ सन्तानहीनथा। इसीलिये इसने संदूकसे पाये हुये बालकको अपना पुत्र बनालिया। हे राजन्! इस बालकका नाम कर्ण था और इससेही वृषसेनकी उत्पत्ति हुई॥१२॥१३॥ययाति सुत द्रुह्युका पुत्र बभ्रु हुआ, बभ्रुका पुत्र सेतु,सेतुका पुत्र आरब्ध उसका पुत्र गान्धार, उसका बेटा धर्म और उससे धृत जन्मा ॥१४॥ धृतका पुत्र दुर्मना और उससे प्रचेताकी उत्पत्ति हुई। इस प्रचेताके सौ

ततो धृतव्रतस्तस्य सत्कर्माऽधिरथस्ततः ॥ योऽसौ गंगातटे क्रीडन्मंजूषांतर्गतं शिशुम् ॥ १२ ॥ कुंत्यापविद्धं कानीनमनपत्योऽकरोत्सुतम् ॥ वृषसेनः सुतस्तस्य कर्णस्य जगतीपतेः ॥ १३ ॥ द्रुह्योश्च तनयो बभ्रुः सेतुस्तस्यात्मजस्ततः ॥ आरब्धस्तस्य गांधारस्तस्य धर्मसुतो धृतः ॥ १४ ॥ धृतस्य दुर्मनास्तस्मात्प्रचेताः प्राचेतसं शतम् ॥ म्लेच्छाधिपतयोऽभूवन्नुदीचीं दिशमाश्रिताः ॥ १५ ॥ तुर्वसोश्च सुतो वह्निर्वह्नेर्भर्गोऽथ भानुमान् ॥ त्रिभानुस्तत्सुतोऽस्यापि करंधम उदारधीः ॥ १६ ॥ मरुतस्तत्सुतोऽपुत्रः पुत्रं पौरवमन्वभूत् ॥ दुष्यंतः स पुनर्भेजे स्ववंशं राज्यकामुकः ॥ १७ ॥ ययातेर्ज्येष्ठपुत्रस्य यदोर्वंशं नरर्षभ ॥ वर्णयामि महापुण्यं सर्वपापहरं नृणाम् ॥ १८ ॥ यदोर्वंशं नरः श्रुत्वा सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ यत्रावतीर्णो भगवान्परमात्मा नराकृतिः ॥ १९ ॥

(१००) पुत्र हुये जो कि, उत्तरदिशामें विराजमान होकर म्लेच्छाधिपति हुये हैं ॥१५॥ तुर्वसुका पुत्र वह्नि उसका सुत भर्ग, उससे भानुमान्का जन्म हुवा भानुमान्का पुत्र त्रिभानु उसका पुत्र उदारमति करन्धम जन्मा॥१६॥करन्धमका पुत्र मरुत इन्होंने पुत्ररहित होनेसे कुरुवंशीय राजा दुष्यन्तको गोद लिया, यह दुष्यन्त राज्याभिलाषी होकर फिर अपने कुरुवंशको प्राप्त हुयेथे ॥१७॥ हे नरश्रेष्ठ! अब राजा ययातिके बड़े पुत्र यदुके वंशका वर्णन करते हैं। यह अतिपवित्र वंश मानवमण्डलीके अनन्त पापोंका नाश करनेवाला है ॥ १८॥ इस यदुवंशका वृत्तान्त सुननेसे मनुष्यमात्र

पापोंसे छुटकारा पाते हैं। क्योंकि इसी वंशमें भगवान् वासुदेव नराकारसे अवतीर्ण हुये थे ॥ १९ ॥ यदुके सहस्रजित, क्रोष्टा, नल और रिपु यह चार पुत्र उत्पन्न हुये। उनमें सहस्रजित्का पुत्र शतजित् हुआ ॥ २० ॥ इसके महाहय, रेणुहय और हैहय यह तीन पुत्र हुये इनमें हैहयका पुत्र धर्म, उनका पुत्र नेत्र और नेत्रका पुत्र कुन्ति हुआ। कुन्तिसे सोहंजि जन्मा, इसका पुत्र महिष्मान् और महिष्मान्का पुत्र भद्रसेन हुआ ॥ २१ ॥ भद्रसेनके दुर्मद और धनक दो पुत्र हुये। इनमें धनकके कृतवीर्य, कृताग्नि, कृतवर्मा और कृतौजा, यह चार पुत्र उत्पन्न हुये ॥ २२ ॥ इनमें कृतवीर्यका पुत्र

यदोः सहस्रजित्क्रोष्टा नलो रिपुरिति श्रुताः ॥ चत्वारः सूनवस्तत्र शतजित्प्रथमात्मजः ॥ २० ॥ महाहयो वेणुहयो हैहयश्चेति तत्सुताः ॥ धर्मस्तु हैहयसुतो नेत्रः कुंतेः पिता ततः ॥ सोहंजिरभवत्कुंतेर्महिष्मान्भद्रसेनकः ॥ २१ ॥ दुर्मदो भद्रसेनस्य धनकः कृतवीर्यसूः ॥ कृताग्निः कृतवर्मा च कृतौजा धनकात्मजाः ॥ २२ ॥ अर्जुनः कृतवीर्यस्य सप्तद्वीपेश्वरोऽभवत् ॥ दत्तात्रेयाद्धरेरंशात्प्राप्तयोगमहागुणः ॥ २३ ॥ न नूनं कार्तवीर्यस्य गतिं यास्यंति पार्थिवाः ॥ यज्ञदानतपोयोगश्रुतवीर्यजयादिभिः ॥ २४ ॥ पंचाशीतिसहस्राणि ह्यव्याहतबलः समाः ॥ अनष्टवित्तस्मरणो बुभुजेऽक्षय्यषड्वसु ॥ २५ ॥ तस्य पुत्रसहस्रेषु पंचैवोर्वरिता मृधे ॥ जयध्वजः शूरसेनो वृषभो मधुरूर्जितः ॥ २६ ॥

अर्जुन हुआ। जो कि, सप्तद्वीपका अधीश्वर था। और जिसने श्रीभगवान्के अंश दत्तात्रेयजीसे योग गुण प्राप्त किया था ॥ २३ ॥ ऐसा जान पड़ता है कि, कोई राजा यज्ञ, दान, तप, योग, वेदाध्ययन और शूरता, वीरता व दयादिसे इन महात्मा अर्जुनकी गतिको नहीं प्राप्त होसकता ॥ २४ ॥ इस राजाने अव्याहत पराक्रमसे पचासी हजार (८५०००) वर्षतक अक्षय छः इन्द्रियोंके सुखको भोगा था। इस राजाकी स्मरणशक्ति आश्चर्यमय थी कि, जिससे कदापि वित्तका नाश नहीं होता था ॥ २५ ॥ इन अर्जुनके हजार पुत्र थे, इनमेंसे केवल पाँच परशुरामके संग्राममें मर

नेसे शेष बचे थे। जिनके नाम यह हैं। जयध्वज १ शूरसेन २ वृषभ ३ मधु और ऊर्जित ५ ॥ २६ ॥ इनमें जयध्वजका पुत्र तालजंघ और इस तालजंघके शत पुत्र हुये तालजंघनामवाले इन सबका क्षत्रियोंके संग्राममें सगरने संहार किया था ॥ २७ ॥ जो कुछ भी हो–तालजंघके इन सब पुत्रोंमें बड़ा वीतिहोत्र था। हे राजन् ! महात्मा वृष्णि तो मधुका पुत्र था। इस मधुके शत (१००) पुत्र उत्पन्न हुये थे। यद्यपि वृष्णि और यदुके कारणसे मधुका कुल माधव, वृष्णि और यादव इन तीन नामोंको प्राप्त हुआ था तो भी वृष्णि ही इस कुलमें श्रेष्ठ था। यदुका पुत्र क्रोष्टु उसका



जयध्वजात्तालजंघस्तस्य पुत्रशतं त्वभूत् ॥ क्षत्रं यत्तालजंघाख्यमौर्वतेजोपसंहृतम् ॥ २७ ॥ तेषां ज्येष्ठो वीतिहोत्रो वृष्णिः पुत्रो मधोः स्मृतः ॥ तस्य पुत्रशतं त्वासीद् वृष्णिज्येष्ठं यतः कुलम् ॥ २८ ॥ माधवा वृष्णयो राजन् यादवाश्चेति संज्ञिताः ॥ यदुपुत्रस्य च क्रोष्टोः पुत्रो वृजिनवांस्ततः ॥ २९ ॥ श्वाहिस्ततो रुशेकुर्वै तस्य चित्ररथस्ततः ॥ शशबिंदुर्महायोगी महाभोजो महानभूत् ॥ ३० ॥ चतुर्दशमहारत्नश्चक्रवर्त्यपराजितः ॥ तस्य पत्नीसहस्राणां दशानां सुमहायशाः ॥ ३१ ॥ दशलक्षसहस्राणि पुत्राणां तास्वजीजनत् ॥ तेषां तु षट्प्रधानानां पृथुश्रवस आत्मजः ॥ ३२ ॥

पुत्र वृजिनवान् ॥ २८ ॥ २९ ॥ वृजिनवान्का पुत्र श्वाहि, उसका पुत्र रुशेकु, उसका सुत चित्ररथ, उससे महायोगी महाभाग शशबिन्दु की उत्पत्ति हुई ॥ ३० ॥ यह प्रत्येक जातिके श्रेष्ठ चौदह महारत्नोंका ( हाथी, घोडे, रथ, स्त्री, बाण, निधि, माला, वस्त्र, वृक्ष, शक्ति, झाल्य, मणि, छत्र और विमानादिका ) स्वामी और अपराजित चक्रवर्ती था। हे परीक्षित् ! इसके दश हजार (१००००) स्त्रियें थीं ॥ ३१ ॥ इनमेंसे प्रत्येक स्त्रीके लक्षलक्ष (१०००००) पुत्र उत्पन्न हुये। जिससे सब मिलकर दशलाख हजार पुत्र जन्मे अर्थात् एक अर्ब (१०००००००००) इन सब

पुत्रोंमें पृथुश्रवा, पृथुकीर्ति, पृथुयशा इत्यादि छः पुत्र विख्यात हुये * ॥ ३२ ॥ इन छः पुत्रोंमें पृथुश्रवाका पुत्र धर्म हुआ कि, जिस धर्मके उशना पुत्रने सौ(१००)अश्वमेध यज्ञ किये उशनाका पुत्र रुचक हुआ । इस रुचकके पुरुजित,रुक्म, रुक्मेषु, पृथु और ज्यामघ यह पाँच पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ३३॥ इनमें ज्यामोघकी भार्या शैब्या थी । इस ज्यामघके कोई सन्तान नहीं थी भार्याके डरसे और विवाह नहीं किया यह एक समय इन्द्र भवनसे भोज्या नामक कन्याको हरण करके लारहाथा ॥ ३४ ॥ कि,इस कन्याको रथपर बैठे देखकर शैब्या अत्यन्त क्रोधित हुई और अपने

धर्मो नामोशनास्तस्य हयमेधशतस्य याट् ॥ तत्सुतो रुचकस्तस्य पंचाशन्नात्मजाः शृणु ॥ पुरुजिद्रुक्मरुक्मेषुपृथुज्या मघसंज्ञिताः ॥ ३३ ॥ ज्यामघस्त्वप्रजोऽप्यन्यां भार्यां शैब्यापतिर्भयात् ॥ नाविंदच्छत्रुभवनाद्भोज्यां कन्याम हारषीत् ॥३४॥ रथस्थां तां निरीक्ष्याह शैब्या पतिममर्षिता ॥ केयं कुहक मत्स्थानं रथमारोपितेति वै ॥ ३५ ॥ स्नु षा तवेत्यभिहिते स्मयंती पतिमब्रवीत् ॥ अहं वंध्याऽसपत्नी च स्नुषा मे युज्यते कथम् ॥ ३६ ॥

पतिसे बोली कि, यह कौनहै ? जिसको मेरे बैठनेके रथपर चढ़ाकर लारहेहो ॥ ३५ ॥ तब ज्यामघने भयके मारे उत्तर दिया कि, यह तेरी पतोहूहै शैब्या विस्मित होकर बोली कि, मैं तो बाँझहूं और मेरे कोई सौत भी नहीं कि, यह कन्या जिसके बेटेकी बहू होवे फिर यह हमारी पतोहू कैसे हुई ? ॥ ३६ ॥

* शंका–राजा शशविन्दुके दशसहस्र (१००००) स्त्रियोंमें, एक अर्व (१०००००००००) पुत्र हुए, यह कैसे कौतूहलकी बात है कहनेवाले तो महात्मा हैं परन्तु सुननेवालोंको भी लज्जा आतीहै, भला यह बात सत्य हो सक्ती है ?

उत्तर–शशविन्दुके दशसहस्र (१००००) स्त्रीथीं,सो मनुष्यका स्वरूप धारण करनेवाली नहींथीं वह तो राजा बडा योगीथा सो दश इन्द्रियोंकी प्रकृति,सहस्र कहिये गिन्तीसे रहित सोई राजाकी स्त्रीथीं उन स्त्रियोंसे सौ कोटि पुत्र हुए सो वह भी मनुष्य नहीं हुए, वह तो योगमें प्रेम सुख आदि असंख्य गुणमान यह पुत्र हुए, व्यासजीने वर्णन तो किया परन्तु गुप्तरीतिसे किया क्योंकि संसारके प्राणियोंकी समझमें ऐसी बात नहीं आती और आती भी है तो देरसे आती है शीघ्र नहीं आती. इसलिये संसारपर घटाकर यह वही किया है ।

ज्यामघने कहा कि, प्राणेश्वरी ! तुम जो पुत्र उत्पन्न करोगी यह उसकी ही वहू होगी. हे राजन् ! विश्वेदेव और पितृ लोगोंने ज्यामघके इस दीन वचनपर आनन्द प्रकाश किया, क्योंकि, ज्यामघने पहिले उनकी बहुत दिनोंतक पूजा की थी। तो उन्होंने कृपा करके वरदान दिया ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त शैब्याके गर्भाधान हुआ और यथायोग्य कालमें इस रानीने एक श्रेष्ट कुमार उत्पन्न किया, इस कुमारका नाम विदर्भ हुआ फिर कुमार विदर्भने इस पतिव्रता कन्याका पाणिग्रहण किया कि, जिसको पिता हरण करलाये थे। और इसी राजा विदर्भने अपने नामसे विदर्भ देश

जनयिष्यसि यं राज्ञि तस्येयमुपयुज्यते ॥ अन्वमोदंत तद्विश्वेदेवाः पितर एव च ॥ ३७ ॥ शैब्या गर्भमधात्काले कुमारं सुषुवे शुभम् ॥ स विदर्भ इति प्रोक्तमुपयेमे स्नुषां सतीम् ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवम स्कंधेऽनुद्रुह्युतुर्वसुयदुवंशानुवर्णनं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तस्यां विदर्भोऽजनयत्पुत्रौ नाम्ना कुशक्रथौ ॥ तृतीयं रोमपादं च विदर्भकुलनंदनम् ॥ १ ॥ रोमपादसुतो बभ्रुर्बभ्रोः कृतिरजायत ॥ कुशिक स्तत्सुतस्तस्माच्चेदिश्चैद्यादयो नृप ॥ २ ॥ क्रथस्य कुन्तिः पुत्रोऽभूद्वृष्टिस्तस्याथ निर्वृतिः ॥ ततो दशार्हो नाम्ना ऽभूत्तस्य व्योमः सुतस्ततः ॥ ३ ॥

बसाया ॥२८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां यदुवंशानुकथनं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ दोहा–चौबिस माहिं विद भंके, भये तीन सुत वीर। राम कृष्ण तक वंश सब, कहौ सहित विस्तीर ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! कुमार विदर्भने अपनी स्त्रीके गर्भसे कुश और क्रथ नामक दो पुत्र उत्पन्न किये, इनका तीसरा पुत्र रोमपाद हुआ ॥ १ ॥ इस रोमपादका पुत्र बभ्रु और बभ्रुसे कृतिने जन्म ग्रहण किया। कृतिका पुत्र उशिक, उससे चेदि और चेदिसे दमघोप राजाकी उत्पत्ति हुई ॥ २ ॥ हे राजन् ! विदर्भात्मज क्रथका पुत्र कुंति

हुआ। उसका धृष्टि, धृष्टिका पुत्र निर्वृति उससे दशार्ह नाम पुत्र हुआ दशार्हके व्योम॥३॥ व्योमका पुत्र जीमूत जीमूतके भीमरथ. इनसे नवरथने जन्म ग्रहण किया इनके पुत्र दशरथ हुए॥ ४॥ इनके शकुनि, शकुनिके करम्भि, करम्भिके देवरात देवरातके देवक्षेत्र, उनके मधु, मधुसे कुरुवंश उत्पन्न हुआ और कुरुवंशका पुत्र अनु॥ ५॥ उसका पुत्र कुरुहोत्र, उसका पुत्र आयु और उससे सात्वतकी उत्पत्ति हुई। हे आर्य! सात्वतके भजमान, भंजि, दिव्य, वृष्णि, देवावृध, अन्धक और महाभोज यह सात पुत्र उत्पन्न हुये॥ ६॥ इनमें भजमानके दो स्त्रियें हुईं। एक स्त्रीसे

जीमूतो विकृतिस्तस्य यस्य भीमरथः सुतः॥ ततो नवरथः पुत्रो जातो दशरथस्ततः॥ ४॥ करंभिः शकुनेः पुत्रो देवरातस्तदात्मजः॥ देवक्षत्रस्ततस्तस्य मधुः कुरुवशादनुः॥ ५॥ पुरुहोत्रस्त्वनोः पुत्रस्तस्यायुः सात्वतस्ततः॥ भजमानो भजिर्दिव्यो वृष्णिर्देवावृधोंधकः॥ ६॥ सात्वतस्य सुताः सप्त महाभोजश्च मारिष॥ भजमानस्य निम्लोचिः किंकिणो धृष्टिरेव च॥ ७॥ एकस्यामात्मजाः पत्न्यामन्यस्यां च त्रयः सुताः॥ शताजिच्च सहस्राजिदयुताजिदिति प्रभो॥ ८॥ बभ्रुर्देवावृधसुतस्तयोः श्लोकौ पठंत्यमू॥ यथैव शृणुमो दूरात्संपश्यामस्तथांतिकात्॥ ९॥ बभ्रुः श्रेष्ठो मनुष्याणां देवैर्देवावृधः समः॥ पुरुषाः पंचषष्टिश्च षट्सहस्राणि चाष्ट च॥ १०॥ येऽमृतत्वमनुप्राप्ता बभ्रोर्देवावृधादपि॥ महाभोजोऽपि धर्मात्मा भोजा आसंस्तदन्वये॥ ११॥

निम्लोचि, किंकिण और धृष्टि, यह तीन और दूसरी स्त्रीमें भी शताजित, सहस्राजित, और अयुताजित् यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए॥ ७॥ ८॥ हे राजन्*। देवावृधकी सन्तान बभ्रु हुआ, इन पिता पुत्रके प्रसंगमें कवि लोग दो श्लोक गाया करते हैं। तिन श्लोकोंका अर्थ यह है। "हम दूरसे जैसा सुनते हैं। निकटसे वैसा देखते भी हैं॥ ९॥ महात्मा बभ्रु मनुष्योंमें श्रेष्ठ और देवावृध राजा देवताकी समान है। इस वंशमें पाँच

* बभ्रुर्देवावृधसुतस्तयो श्लोकौ पठत्यमू॥ यथैव शृणुमो दूरात्सपश्यामस्तथांऽतिकात्॥ १॥ बभ्रु. श्रेष्ठो मनुष्याणा देवैर्देवावृधः समः। पुरुषा. पच ५ पष्टिश्च ६० षट्सहस्राणि ६००० चाष्ट च ८॥ २॥ अर्थात् ६०७३ छ· सहस्र तिहत्तर॥

पंक्ति षट्सहस्र और आठ जो यह ६०७३ पुरुष हुये यह सब बभ्रु और देवावृधके उपदेशसे मोक्षको प्राप्त हुये थे" सात्वतके पुत्र महाभोज अति धर्मात्मा थे। इनके वंशमें भोजगणोंकी उत्पत्ति हुई ॥१०॥११॥ हे परन्तप ! सात्वतके चौथे पुत्र वृष्णिके सुमित्र और युधाजित् नामक दो पुत्र उत्पन्न हुये। उनमें युधाजित्के पुत्र शिनि और अनमित्र हुये। उनमें अनमित्रका पुत्र निम्न हुआ ॥ १२ ॥ इस निम्नके सत्राजित और प्रसेन दो पुत्र हुये। हे राजन् ! अनमित्रके शिनि नामक एक दूसरा पुत्र जो था उसके यहाँ सत्यक जन्मा ॥ १३ ॥ सत्यकका पुत्र युयुधान ( सात्यकि ) युयुधानका पुत्र जय, जयका पुत्र कुणि इस कुणिसे युगंधरका जन्म हुआ। हे कुरुश्रेष्ठ ! अनमित्रके वृष्णि नामक दूसरे पुत्रसे ॥ १४ ॥

वृष्णेः सुमित्रः पुत्रोऽभूद् युधाजिच्च परंतप ॥ शिनिस्तस्यानमित्रश्च निम्नोऽभूदनमित्रतः ॥ १२ ॥ सत्राजितः प्रसेनश्च निम्नस्याप्यासतुः सुतौ ॥ अनमित्रसुतो योन्यः शिनिस्तस्याथ सत्यकः ॥ १३ ॥ युयुधानः सात्यकिर्वै जयस्तस्य कुणिस्ततः ॥ युगंधरोऽनमित्रस्य वृष्णिः पुत्रोऽपरस्ततः ॥ १४ ॥ श्वफल्कश्चित्ररथश्च गांदिन्यां च श्वफल्कतः ॥ अक्रूरप्रमुखा आसन्पुत्रा द्वादश विश्रुताः ॥ १५ ॥ आसंगः सारमेयश्च मृदुरो मृदुविद्गिरिः ॥ धर्मवृद्धः सुकर्मा च क्षेत्रोपेक्षोऽरिमर्दनः ॥ १६ ॥ शत्रुघ्नो गंधमादश्च प्रतिबाहुश्च द्वादश ॥ तेषां स्वसा सुचीराख्या द्वावक्रूरसुतावपि ॥ १७ ॥ देववानुपदेवश्च तथा चित्ररथात्मजाः ॥ पृथुर्विदूरथाद्याश्च बहवो वृष्णिनंदनाः ॥ १८ ॥ कुकुरो भजमानश्च शुचिः कंबलबर्हिषः ॥ कुकुरस्यसुतो वह्निर्विलोमा तनयस्ततः ॥ १९ ॥

श्वफल्क और चित्ररथने जन्म लिया, श्वफल्कसे गांदिनीके गर्भमें अक्रूरजीके सिवाय और भी बारह पुत्र जन्मे जो कि बड़े विख्यात हुये ॥ १५ ॥ यथा–आसंग, सारमेय, मृदुर, मृदुविर्त, गिरि, धर्मवृद्ध, सुकर्मा, क्षेत्रोपेक्ष अरिमर्दन ॥ १६ ॥ शत्रुघ्न गन्धमाद और प्रतिबाहु यह बारह और अक्रूर मिलकर तेरह पुत्र हुये और इनके सुचीरा नामक एक बहनभी हुई थी ॥ १७ ॥ अक्रूरजीके देववान् और उपदेव दो पुत्र हुये ! चित्ररथका पुत्र पृथु इसके अतिरिक्त विदूरथादि बहुतसे पुत्र हुये ॥१८॥दूसरे कुकुर, भजमान, शुचि और कम्बल बर्हिष यह चार अन्धकके पुत्र हुये, उनमें कुकुरका

पुत्र वह्नि और वह्निका पुत्र विलोमा॥१९॥उसका पुत्र कपोतरोमा। उसकी सन्तान वह अनु हुआ कि, जिसका सखा तुम्बुरु गन्धर्व था, इस अनुका पुत्र अन्धक उससे दुन्दुभि उत्पन्न हुआ, उसका पुत्र अरिद्योत और तिसका पुत्र पुनर्वसु हुआ ॥ २० ॥ पुनर्वसुके आहुक पुत्र और आहुकी कन्या हुई आहुकके देवक और उग्रसेन दो पुत्र हुये। देवकके देववान्, उपदेव, सुदेव, देववर्द्धन यह चार पुत्र उत्पन्न हुये। इन चार पुत्रोंके धृतदेवादि सात बहनैं थीं ॥ २१ ॥ २२ ॥ यथा धृतदेवा, शान्तिदेवा, उपदेवा श्रीदेवा, देवरक्षिता, सहदेवा और देवकी इन सात कन्याओंके साथ वसुदेवजीने विवाह

कपोतरोमा तस्यानुः सखा यस्य च तुंबुरुः ॥ अंधको दुन्दुभिस्तस्मादरिद्योतः पुनर्वसुः ॥ २० ॥ तस्याहुकश्चाऽऽहुकी च कन्या चैवाऽऽहुकात्मजौ ॥ देवकश्चोग्रसेनश्च चत्वारो देवकात्मजाः ॥ २१ ॥ देववानुपदेवश्च सुदेवो देववर्धनः ॥ तेषां स्वसारः सप्तासन्धृतदेवादयो नृप ॥ २२ ॥ शांतिदेवोपदेवा च श्रीदेवा देवरक्षिता ॥ सहदेवा देवकी च वसुदेव उवाह ताः ॥ २३ ॥ कंसः सुनामा न्यग्रोधः कंकः शंकुः सुहुस्तथा ॥ राष्ट्रपालोऽथ सृष्टिश्च तुष्टिमानौग्रसेनयः ॥ २४ ॥ कंसा कंसवती कंका शूरभू राष्ट्रपालिका ॥ उग्रसेनदुहितरो वसुदेवानुजस्त्रियः ॥ २५ ॥ शूरो विदूरथादासीद् भजमानः सुतस्ततः ॥ शिनिस्तस्मात्स्वयंभोजो हृदीकस्तत्सुतो मतः ॥ २६ ॥ देवबाहुः शतधनुः कृतवर्मेति तत्सुताः ॥ देवमीढस्य शूरस्य मारिषा नाम पत्न्यभूत् ॥ २७ ॥ तस्यां स जनयामास दश पुत्रानकल्मषान् ॥ वसुदेवं भागं देवश्रवसमानकम् ॥ २८ ॥

। ॥ २३ ॥ हे परीक्षित ! उग्रसेनके पुत्र कंस, सुनामा, न्यग्रोध; कंक, शकु सुहु, राष्ट्रपाल, सृष्टि और तुष्टिमान्, यह नव पुत्र उत्पन्न हुये॥२४॥ कंसा, कंसवती, कंका, शूरभू, राष्ट्रपालिका यह पांच कन्यायें वसुदेवजीके छोटे भाई जो देवभागादि थे इनकी भार्या हुईं ॥ २५ ॥ हे राजन् ! ले चित्ररथके बेटे विदूरथका जो वर्णन कर आये हैं, उन विदूरथसे शूर उत्पन्न हुये उसका पुत्र भजमान, उससे शिनिका जन्म हुआ, निका पुत्र भोज और उसका हृदीक नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ २६ ॥ उससे देवबाहु शतधनु और कृतवर्मा देवमीढ यह चार पुत्र उत्पन्न

हुये। उनमें देवमीढका पुत्र शूर हुआ, उसके मारिषा नामक एक पत्नी थी। मारिषाके गर्भसे शूरने दश पुत्र उत्पन्न किये! उनके नाम यह हैं, यथा–वसुदेव, देवभाग, देवश्रवस, आनक ॥ २७ ॥ २८ ॥ सृंजय, श्यामक, कंक, शमीक, वत्सक और वृक हे राजन्! जिस समय वसुदेवजीका जन्म हुआ उससमय स्वर्गसे देवतालोगोंने नगाड़े और ढोल बजायेथे ✻ ॥२९॥ इसीलिये इन वसुदेवजीका एक नाम आनकदुन्दुभि है क्योंकि



सृंजयं श्यामकं कंकं शमीकं वत्सकं वृकम् ॥ देवदुंदुभयो नेदुरानका यस्य जन्मनि ॥ २९ ॥ वसुदेवं हरेः स्थानं वदं त्यानकदुंदुभिम् ॥ पृथा च श्रुतदेवा च श्रुतकीर्तिः श्रुतश्रवाः ॥ ३० ॥ राजाधिदेवी चैतेषां भगिन्यः पंच कन्यकाः ॥ कुंतेः सख्युः पिता शूरो ह्यपुत्रस्य पृथामदात ॥ ३१ ॥ साऽऽप दुर्वाससो विद्यां देवहूतिं प्रतोषितात् ॥ तस्या वीर्यपरीक्षार्थमाजुहाव रविं शुचिम्॥ ३२ ॥

यह भगवान् हरिकी उत्पत्तिके स्थान थे। शूरसेनके इन पुत्रोंके अतिरिक्त पृथा, श्रुतदेवा, श्रुतकीर्ति, श्रुतश्रवा ॥ ३०॥ और राजाधिदेवी नामक पांच कन्या हुईं यह इन दश पुत्रोंकी बहने थीं, राजा शूरसेनने अपने सखा कुन्तिराजको निःसन्तान देखकर अपनी पृथा कन्या उसको देदी ॥ ३१ ॥ किसी समय हे परीक्षित्! दुर्वासा ऋषिके गृहमें आनेपर पृथाने भलीभाँति सेवाकर उनको संतुष्ट किया और दुर्वासा मुनिने प्रसन्न होकर पृथाको

---

✻ शंका–मृत्युलोकमें मनुष्य जन्म तो लेते हैं परन्तु किसीके जन्म होनेपर देवता दुन्दुभि नहीं बजाते और हमने आजतक कभी सुनाभी नहीं कि, मनुष्योंके जन्म लेनेपर देवता दुन्दुभि बजाते है परन्तु वसुदेवके जन्म होनेपर देवताओंने दुन्दुभि क्यों बजाया ? जो कोई कहै कि, भगवान् वसुदेवके घर जन्मलेंगे इसलिये देवताओंने आगेही हर्ष मानकर बजाये हैं तो दशरथ आदि लेकर बहुत जनोंके भगवान् पुत्र हुए तो दशरथ आदिके जन्म समय देवताओंने दुदुभि क्यों नहीं बजाये !

उत्तर–जो मथुरामें वसुदेवने जन्म लिया तब उससमय दुदुभिके निकट चन्द्रमा खड़ा था, चन्द्रमाने जानलिया कि इस लड़केके पुत्र भगवान् होंगे मेरे वशका प्रकाश करनेवाला यह बालक होगा, ऐसा जानकर चन्द्रमाने दुदुभि बजाया कुछ देवताओंने दुदुभि नहीं बजाया, और दशरथके जन्मके समय सूर्य दुदुभिके समीप नहीं थे और जो होते तो सूर्य भी निश्चय दुदुभि बजाते अपने अपने वशकी वृद्धि देखकर सबको हर्ष होता है ॥

देवाह्वान विद्या शिखा दी। इसके उपरान्त पृथाने उस विद्याके बलकी परीक्षा करनेके लिये सूर्य भगवान्‌को बुलाया ॥ ३२॥ परन्तु इन सूर्य भगवान्‌को तत्काल आता हुआ देखकर पृथा अति विस्मित हुई और विनयसहित यह वचन कहने लगी । हे देव! हमने केवल परीक्षाके लिये मन्त्र पढ़ा था इस समय आपसे कोई विशेष काम नहीं है इसलिये आप क्षमा करें ॥ ३३ ॥ यह सुनकर सूर्यभगवान् बोले कि, देव दर्शन व्यर्थ नहीं होता हम तुममें गर्भाधान करेंगे, पृथा बोली कि, मैं कन्या हूं संसारमें दूषित हूंगी, सूर्यनारायणने कहा कि,तुम कन्या समझकर अपने मनमें कुछ संकोच मत करो हम ऐसा करेंगे कि, जिस प्रकारसे तुम्हारी योनि दुष्ट नहीं होगी ॥३४॥ हे महाराज परीक्षित् ! इसप्रकार गर्भाधान करके सूर्य भगवान् स्वर्गको चलेगये,

तदैवोपागतं देवं वीक्ष्य विस्मयमानसा ॥ प्रत्ययार्थं प्रयुक्ता मे याहि देव क्षमस्व मे ॥ ३३ ॥ अमोघं दर्शनं देवि आधत्से त्वयि चात्मजम् ॥ योनिर्यथा न दुष्येत कर्ताऽहं ते सुमध्यमे ॥ ३४ ॥ इति तस्यां स आधाय गर्भं सूर्यो दिवं गतः ॥ सद्यः कुमारः संजज्ञे द्वितीय इव भास्करः ॥ ३५ ॥ तं सात्यजन्नदीतोये कृच्छ्राल्लोकस्य बिभ्यती ॥ प्रपितामहस्तामुवाह पांडुर्वै सत्यविक्रमः ॥ ३६ ॥ श्रुतदेवां तु कारूषो वृद्धशर्मा समग्रहीत् ॥ यस्यामभूद्दन्तवक्र ऋषिशप्तो दितेः सुतः ॥ ३७ ॥ कैकेयो धृष्टकेतुश्च श्रुतकीर्तिमविंदत ॥ संतर्दनादयस्तस्यां पंचासन्कैकयाः सुताः ॥ ३८ ॥ राजाधिदेव्यामावंत्यौ जयसेनोऽजनिष्ट ह ॥ दमघोषश्चेदिराजः श्रुतश्रवसमग्रहीत् ॥ ३९ ॥

उसी समय, दूसरे दिवाकरकी समान पृथाके एक कुमार उत्पन्न हुआ ॥ ३५॥ तो पृथाने लोकापवादसे डरकर उस पुत्रको सन्दूकमें रखकर नदीमें बहा दिया, इसके उपरान्त पृथाको देखकर तुम्हारे परदादा महाराज सत्यविक्रम पाण्डु विवाह कर लेगये ॥ ३६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! शूरसेनकी कन्या श्रुतदेवा करूषवंशीय वृद्धशर्माकी भार्या हुई । उसमें दितिसुत दन्तवक्रने सनकादि ऋषियोंके शापसे जन्म लिया और केकय वंशीय धृष्टकेतुने श्रुतकीर्तिका पाणिग्रहण किया, उससे सन्तर्दनादि पांच पुत्र उत्पन्न हुये ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ और अवन्तीके राजा

जयसेनने राजाधिदेवीका पाणिग्रहण करके उससे बिन्द, अनुबिंद नामक दो पुत्र उत्पन्न किये। हे राजा! चेदिराज दमघोषने श्रुतश्रवाका पाणिग्रहण किया ॥ ३९ ॥ इसका पुत्र शिशुपाल उत्पन्न हुआ कि, जिसका वृत्तान्त पहले वर्णन करचुके हैं। अब वसुवदेजीके भ्राताओंका वृत्तान्त कहते हैं। देवभागकी भार्या केसाके चित्रकेतु और बृहद्बल यह दो पुत्र उत्पन्न हुये ॥ ४० ॥ देवश्रवसकी भार्या कंसवतीके गर्भसे सुवीर और इषुमान्ने जन्म ग्रहण किया। आनककी वनिता कंकासे सत्यजित् और पुरजित् यह पुत्र उत्पन्न हुये ॥ ४१ ॥ सृञ्जयकी भार्या राष्ट्रपालीके गर्भसे वृषदुर्मर्षणादि

शिशुपालः सुतस्तस्याः कथितस्तस्य संभवः ॥ देवभागस्य कंसायां चित्रकेतुबृहद्बलौ ॥ ४० ॥ कंसवत्यां देवश्रवसः सुवीर इषुमांस्तथा ॥ कंकायामानकाज्जातः सत्यजित्पुरुजित्तथा ॥ ४१ ॥ सृंजयो राष्ट्रपाल्यां च वृषदुर्मर्षणादिकान् ॥ हरिकेशहिरण्याक्षौ शूरभूम्यां च श्यामकः ॥ ४२ ॥ मिश्रकेश्यामप्सरसि वृकादीन्वत्सकस्तथा ॥ तक्षपुष्करशालादीन्दूर्वाक्ष्यां वृक आदधे ॥ ४३ ॥ सुमित्राऽर्जुनपालादीन् शमीकात्तु सुदामिनी ॥ कंकश्च कर्णिकायां वै ऋतधामजयावपि ॥ ४४ ॥

उत्पन्न हुये। श्यामककी वनिता शूरभूमिसे हरिकेश और हिरण्याक्षने जन्म लिया ॥ ४२ ॥ वत्सकने मिश्रकेशीनामक अप्सरामें वृकादि पुत्र उत्पन्न किये। वृककी पत्नी दूर्वाक्षीसे तक्ष, पुष्करशाल, प्रभृति पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ४३ ॥ शमीक वनिता सुदामिनीने शमीकसे सुमित्र, अर्ज्जुन और पाल इत्यादि पुत्र उत्पन्न किये। आनकने अपनी स्त्री कर्णिकाके गर्भसे ऋतुधामा और जयनामक दो पुत्र उत्पन्न किये ॥ ४४ ॥

हे महाराज परीक्षित् ! वसुदेवजीकी पौरवी, रोहिणी, भद्रा, मदिरा, रोचना, इला और देवकी आदि अनेक पत्नियें थीं ॥ ४५ ॥ इन स्त्रियोंमें रोहिणीके गर्भसे बलदेव, गद सारण, दुर्मद, विपुल, ध्रुव और कृतादि पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ४६ ॥ पौरवीसे सुभद्र, भद्रबाहु, दुर्मद, भद्र और भूतादि बारह पुत्र जन्मे । मदिराके गर्भसे नन्द, उपनन्द, कृतक और शूरादि पुत्र उत्पन्न हुए । भद्राने कुलका आनन्द देनेवाला केवल केशी

पौरवी रोहिणी भद्रा मदिरा रोचना इला ॥ देवकीप्रमुखा आसन्पत्न्य आनकदुंदुभेः ॥ ४५ ॥ बलं गदं सारणं च दुर्मदं विमलं ध्रुवम् ॥ वसुदेवस्तु रोहिण्यां कृतादीनुदपादयत ॥ ४६ ॥ सुभद्रो भद्रबाहुश्च दुर्मदो भद्र एव च ॥ पौरव्यास्तनया ह्येते भूताद्या द्वादशाऽभवन् ॥ ४७ ॥ नंदोपनंदकृतकशूराद्या मदिरात्मजाः ॥ कौसल्या केशिनं त्वेकमसूत कुलनंदनम् ॥ ४८ ॥ रोचनायामतो जाता हस्तहेमांगदादयः ॥ इलायामुरुवल्कादीन्यदुमुख्यानजीजनत् ॥ ४९ ॥ विपृष्ठो धृतदेवायामेक आनकदुंदुभेः ॥ शांतिदेवात्मजा राजञ्छमप्रतिश्रुतादयः ॥ ५० ॥ राजानः कल्पवर्षाद्या उपदेवासुता दश ॥ वसुहंससुवंशाद्याः श्रीदेवायास्तु षट् सुताः ॥ ५१ ॥

नामक एकही पुत्र उत्पन्न किया ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ रोचनाके गर्भसे हस्त, हेमांगद, प्रभृति जन्मे और इलामें उरुवल्कसे आदि लेके यदु जिनमें मुख्य ऐसे पुत्र हुए ॥४९॥ धृतदेवाके वसुदेवसे विपृष्ठने जन्म ग्रहण किया शान्तिदेवामें शम प्रतिश्रुत प्रभृति पुत्र उत्पन्न किये ॥५०॥ इसीप्रकार उपदेवासे कल्प वर्षादि दशपुत्र उत्पन्न हुए । श्रीदेवाके वसु, हंस, सुवंशादि छः पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ५१ ॥

देवरक्षिताके गद प्रभृति नव पुत्र उत्पन्न हुए जसे साक्षात् धमने आठ वसु उपजाये वैसेही वसुदेवजीने सहदेवासे पुरुविश्रुतप्रभृति आठ पुत्र उत्पन्न किये । इस प्रकार उनके देवकीमें आठ पुत्र उत्पन्न हुये । यथा कीर्तिमांन्, सुषेण, भद्रसेन, ऋजुँ, सम्मर्दन, भद्रं और अहीश्वर संकर्षणँ, यह सात पुत्र और ॥५२॥५३॥५४॥ हे परीक्षित् । वसुदेव देवकीके अष्टम पुत्र स्वयं विष्णुभगवान् (श्रीकृष्ण)हुए । और तुम्हारी दादी महाभागा सुभद्राजी भी उनसेही उत्पन्न हुई ॥५५॥ अधिक क्या कहें ? जिस जिस समय धर्मका क्षय और अधर्मकी वृद्धि होती है उसी समयमें भगवान् वासुदेव अपना अवतार

देवरक्षितया लब्धा नव चात्र गदादयः ॥ वसुदेवः सुतानष्टावादधे सहदेवया ॥ ५२ ॥ पुरुविश्रुतमुख्यांस्तु साक्षाद्धर्मो वसूनिव ॥ वसुदेवस्तु देवक्यामष्ट पुत्रानजीजनत् ॥ ५३ ॥ कीर्तिमंतं सुषेणं च भद्रसेनमुदारधीः ॥ ऋजुं सम्मर्दनं भद्रं संकर्षणमहीश्वरम् ॥५४॥ अष्टमस्तु तयोरासीत्स्वयमेव हरिः किल ॥ सुभद्रा च महाभागा तव राजन्पितामही ॥ ॥ ५५ ॥ यदायदेह धर्मस्य क्षयो वृद्धिश्च पाप्मनः ॥ तदा तु भगवानीश आत्मानं सृजते हरिः ॥ ५६ ॥ न ह्यस्य जन्मनो हेतुः कर्मणो वा महीपते ॥ आत्ममायां विनेशस्य परस्य द्रष्टुरात्मनः ॥ ५७ ॥ यन्मायाचेष्टितं पुंसः स्थित्युत्पत्त्यप्ययाय हि ॥ अनुग्रहस्तन्निवृत्तेरात्मलाभाय चेष्यते ॥ ५८ ॥

लिया करते हैं ॥५६॥ नहीं तो जो मायाके नियन्ता, संगविहीन, सर्वसाक्षी और सर्वगत ईश्वर हैं उनका मायाविनोदके अतिरिक्त ( सिवाय ) जन्म अथवा कर्मका और क्या हेतु होसक्ता है ? ॥ ५७ ॥ जिसकी माया चेष्टा जीवकेलिये अनुग्रह स्वरूप है, क्योंकि यह मायाही सृष्टि, स्थिति और प्रलयकी निदान है. इसलिये जो सर्व जीवोंके अनुग्राहक हैं । फिर उनको कर्मादिके वश पडकर जन्मादि संबंधकी क्या सम्भावना ? इनके मायाचेष्टित श्रूयमाण होनेपर उसके द्वारा सृष्टि प्रभृतिकी निवृत्ति होनेपर वही जीवके मोक्ष होनेका कारण होते हैं ॥ ५८ ॥

हे परीक्षित् ! बहुतसी अक्षौहिणीके राजा नृपरूपी असुरगण जब पृथ्वीका आक्रमण करते हैं और अपने बोझसे पृथ्वीको दबालेते हैं । तब भूमिका भार उतारनेके लिये भगवान्का यह अवतार होता है । क्योंकि जिन कर्मोंको सुरेश्वर लोग मनके द्वारा तर्क करके भी नहीं करसक्ते भगवान् मधुसूदन संकर्षणके साथ उन सब कर्मोंको लीलाहीसे कर डालते हैं ॥ ५९ ॥ ६० ॥ हे राजन् ! भगवान् सर्वशक्तिमान् हैं यद्यपि वह संकल्पही करके पृथ्वीके भारको हरण करनेमें समर्थ थे, परन्तु तो भी कलियुगमें जो भक्त होंगे, उनके प्रति अनुग्रह प्रगट करनेके लिये दुःख, शोक और तमोगु

अक्षौहिणीनां पतिभिरसुरैर्नृपलांछनैः ॥ भुव आक्रम्यमाणाया अभाराय कृतोद्यमः ॥ ५९ ॥ कर्माण्यपरिमेयानि मनसा
ऽपि सुरेश्वरैः ॥ सह संकर्षणश्चक्रे भगवान्मधुसूदनः ॥ ६० ॥ कलौ जनिष्यमाणानां दुःखशोकतमोनुदम् ॥ अनुग्रहाय
भक्तानां सुपुण्यं व्यतनोद् यशः ॥ ६१ ॥ यस्मिन्सत्कर्णपीयूषे यशस्तीर्थवरे सकृत् ॥ श्रोत्रांजलिरुपस्पृश्य धुनुते
कर्मवासनाम् ॥ ६२ ॥ भोजवृष्ण्यंधकमधुशूरसेनदशार्हकैः ॥ श्लाघनीयेहितः शश्वत्कुरुसृंजयपांडुभिः ॥ ६३ ॥
स्निग्धस्मितेक्षितोदारैर्वाक्यैर्विक्रमलीलया ॥ नृलोकं रमयामास मूर्त्या सर्वांगरम्यया ॥ ६४ ॥

णका नाशक यह पुण्य यश भगवान्ने विस्तारित किया है यह श्रेष्ठयश साधुपुरुषोंकेलिये कर्णामृत और श्रेष्ठ तीर्थस्वरूप है केवल एकबार कर्णरूप अञ्जलिसे पान करनेपर पुरुष कर्मवासना त्याग देनेको समर्थ होता है ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ इसलिये भोज, वृष्णि, अन्धक, मधु, शूरसेन, दशार्ह, कुरु, सृञ्जय और पाण्डुवंशीय सब मनुष्यगण भगवान्के चरित्रकी बड़ाई किया करते हैं ॥ ६३ ॥ उन्हीं भगवान्ने सुन्दर मनोहर मुसकानके दर्शन, उदार वचन, विक्रमलीला, समस्त रमणीक मूर्तिके द्वारा सब मनुष्य लोकको प्रमुदित किया था ॥ ६४ ॥

मकराकार कुण्डल, मनोहर कर्ण, चमकते दमकते हुए कपोल, इन सबसे श्रीभगवान्का वदन अनुपम शोभायमान था, विलासयुक्त मुसकान मानों उसमें लगी हुई थीं, इसलिये मानो सदाही उत्सव होता. उस वदनको दृष्टिके द्वारा पान करके नर नारी परितृप्त नहीं हुए। वह सब आनन्दित तो हुए थे परन्तु नेत्रोंके बारंबार पलक मारनेको न सहकर निमेषके बनानेवाले राजा निमिके ऊपर बारंवार कोप करते थे॥६५॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजन्! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रआनन्दकन्दने अपने रूपसे जन्म ग्रहण किया, उसके पीछे मनुष्याकार हो पिताजीके घरसे व्रजको चले गये। वहाँपर शत्रुओंका नाश कर व्रजवासियोंकी अभिलाष पूर्ण कर धन संपत्तिको बढ़ाया। फिर बहुतसी

**यस्याननं मकरकुण्डलचारुकर्णभ्राजत्कपोलसुभगं सुविलासहासम्॥ नित्योत्सवं न ततृपुर्दृशिभिः पिबंत्यो नार्यो नराश्च मुदिताः कुपिता निमश्च ॥ ६५ ॥ जातो गतः पितृगृहाद्व्रजमेधितार्थो हत्वा रिपून्सुतशतानि कृतोरुदारः ॥ उत्पाद्य तेषु पुरुषः क्रतुभिः समीज आत्मानमात्मनिगमं प्रथयञ्जनेषु ॥ ६६ ॥ पृथ्व्याः स वै गुरुभरं क्षपयन्कुरूणामंतस्समुत्थकलिना युधि भूपचम्वः॥ दृष्ट्या विधूय विजये जयमुद्विघोष्य प्रोच्योद्धवाय च परं समगात्स्वधाम ॥ ६७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे श्रीसूर्यसोमवंशानुकीर्तने यदुवंशविदर्भान्वयानुवर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥**

**॥ समाप्तोऽयं नवमस्कन्धः ॥**

सुन्दरियोंसे विवाह कर उनसे सहस्रों पुत्र उत्पन्न किये। फिर लोकसमाजमें स्वकृत वेदमार्गका विस्तार करके अनेक यज्ञोंको कर, आपने अपनीही पूजा की ॥ ६६ ॥ फिर उन्होंने कौरव और पाण्डवोंमें द्वेष उपजाय पृथ्वीका भारी भार उतार दिया। और दृष्टिसेही युद्धभूमिमें खड़े हुए राजाओंको कम्पायमान कर दिया, फिर जब अर्ज्जुनने रणमें जय पाई तब उसकी कीर्तिका विकास कर उद्धवजीको परमतत्त्वका उपदेश किया। और अन्त समय अपने उसी स्वरूपसे परमधामको चले गये ॥ ६७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां विदर्भवंशवर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

इदं पुस्तकं क्षेमराज--श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां (खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटालैन)
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् ।
संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते दशमस्कन्धप्रारम्भः ॥

सवैया–जाकी कृपा शुक ज्ञानी भये, अतिदानी औ ध्यानी भये त्रिपुरारी ॥ जाकी कृपा विधि वेद रचे, भये व्यास पुराणनके अधिकारी ॥ जाकी कृपाते त्रिलोकधनी, सुकहावत श्रीव्रजचन्द विहारी ॥ मेरेहूँ काज करेगी सोई, श्रीकृष्णप्रिया वृषभानु दुलारी ॥ १॥ कवित्त–काहूको भरोसोहै गणेश शेष शारदको, काहूको भरोसोहै कालिका मशानीको ॥ काहूको भरोसो उमा रमा सिया लक्ष्मीको, काहूको भरोसो महादेव ब्रह्मज्ञानीको ॥ काहूको भरोसो गंग यमुना हनुमानजीको, काहूको भरोसो सिंहवाहिनी भवानीको ॥ तनसे औ मनसे कहै बार बार शालिग्राम, मोको तो भरोसो एक राधा महरानीको ॥ १ ॥ दोहा–हे मुकुन्द गोविंद हरि, नन्दनन्दन घनश्याम । चरणशरण मोहिं राखिये, कृपासिन्धु सुखधाम ॥ १ ॥ पूरण दशमस्कंधमें

**ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ राजोवाच ॥ कथितो वंशविस्तारो भवता सोमसूर्ययोः ॥ राज्ञां चोभयवंश्यानां चरितं परमाद्भुतम् ॥ १ ॥ यदोश्च धर्मशीलस्य नितरां मुनिसत्तम ॥ तत्रांशनावतीर्णस्य विष्णोर्वीर्याणि शंस नः ॥ २ ॥**

कियो कृष्ण यश गान ॥ सोनब्बे अध्याय करि, कीन्ह्यों सकल बखान ॥ २ ॥ तहां प्रथम अध्यायमें, कंस आपनो काल । सुनि देवकि संभूत तब हने तासु षट बाल ॥१॥ श्रीशुकदेवजीसे राजा परीक्षित् बोले कि, हे दीनदयालु ! आपने प्रथम नवमस्कन्धमें चन्द्रवंश और सूर्यवंशमें जो जो नामी राजा हुये उन दोनों वंशोंके सब राजाओंका अति विचित्र चरित्र विस्तारसहित वर्णन किया * ॥ १ ॥ हे मुनिवर ! धर्मशील महाराज यदुका वंशभी विस्तारपूर्वक आपने अच्छी रीतिसे कहा परन्तु अब दयाकरके वह कथा कहो, जो, महाराज यदुके वंशमें बलरामजीके साथ परिपूर्ण रूपसे अवतार धारण करके संसारके सुख देनेको जो जो अद्भुत लीला भगवान् वासुदेवने की, उनको विस्तार सहित हमारे सामने वर्णन कीजिये ॥ २ ॥

---

* शंका–सूर्यवंशसे चद्रवंश हुवा है और राजा परीक्षित्के प्रश्नवाले श्लोकसे प्रथम सोमवंशका नाम है, सो पीछे सूर्यवंश क्यों वर्णन किया । सूर्यवंश तो प्रथम वर्णन करना चाहिये ? यह बडे संदेहकी वात हैं, प्रथमवालेको पीछे वर्णन करना और पीछे वालेको प्रथम यह क्या कारणहै यहां कोई छन्दमीं नहीं जो आगे पीछे छन्दभ्रष्ट होजानेके कारण लिखदिया.

उत्तर–राजा परीक्षित्ने चद्रवंशमें श्रीकृष्णका जन्म सुनकर और अपनेभी कुलका सन्मान करनेके लिये श्लोकमें प्रथम चद्रमाका कीर्त्तन किया ॥

सब प्राणियोंके प्रतिपालक भगवान् भूतभावनने यदुकुलमें जन्म लेकर जो जो आश्चर्ययुक्त चारित्र किये वह भी सब यथावत् हमारे आगे कथन करो ॥ ३ ॥ इस संसारमें तीन प्रकारके पुरुष हैं—एक तो ज्ञानी, दूसरे मुमुक्षु, तीसरे विषयी, इन तीनों प्रकारके मनुष्योंको उत्तमश्लोक भगवान्के चारित्र परमप्रिय हैं, सो दिन रात उनको गाते रहते हैं और ज्ञानी लोगोंको परमेश्वरके चारित्र सुननेसे संसारकी सब वासना छूटनेका उत्तम उपाय दिखाई देताहै और जिन मुमुक्षु जनोंको मोक्षकी इच्छा है ऐसे नारद, उद्धवादिकोंको संसाररूपी रोगोंके दूर करनेको सजीवन मूल औषधिहै और विषयमें जिनका मन है ऐसे मनुष्योंके मनको और कानोंको परमानन्दका देनेवाला यही विषय है, सिवाय आत्मघातीके और पशुघातीके ऐसा कौनसा मनुष्य है जो परमेश्वरके गुणानुवादको सुनकर आनन्दित न होगा ? ॥४॥ चाहे कुछ हो परन्तु हमको तो वृन्दावनविहारी भक्तिहितकारीका गुण

अवतीर्य यदोर्वंशे भगवान्भूतभावनः ॥ कृतवान्यानि विश्वात्मा तानि नो वद विस्तरात् ॥ ३ ॥ निवृत्ततर्षैरुपगीयमा नाद्भवौषधाच्छ्रोत्रमनोभिरामात् ॥ क उत्तमश्लोकगुणानुवादात्पुमान्विरज्येत विना पशुघ्नात् ॥ ४ ॥ पितामहा मे समरेऽमरंजयैर्देवव्रताद्यातिरथैस्तिमिंगिलैः ॥ दुरत्ययं कौरवसैन्यसागरं कृत्वाऽतरन्वत्सपदं स्म यत्प्लवाः ॥ ५ ॥ द्रौण्यस्त्रविप्लुष्टमिदं मदंगं संतानबीजं कुरुपांडवानाम् ॥ जुगोप कुक्षिं गत आत्तचक्रो मातुश्च मे यः शरणं गतायाः॥६॥

दिन रात गाना और उनके उत्तम उत्तम चारित्रोंकी कथा नित्य प्रति सुननी, क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्र तो हमारे कुलपूज्यही थे, संग्राममें देवताओंकोभी पराजय करनेवाले पितामह भीष्म और दुर्योधन आदि महारथी रूप जिसमें वडवानल सौबल और दुःशासन रूप महागम्भीर नीर, भारी भारी वीर और योद्धाओंकी जहाँ तहाँ घूम रही थी वही उसमें तरंगें, शल्य, द्रोण, कर्ण आदिक महारथी रूप ग्राह थे, मर्यादारूप राजाओंकी कतार थी उस कौरवरूपी अत्यन्त गम्भीर समुद्रने जो द्रौपदीका चीर हरा वही उस समुद्रका विस्तार था, ऐसे दुस्तर महासागरको मेरे पितामह युधिष्ठिर आदिकोंने भक्तिरूप नौकाका आश्रय लेके बछड़ेके खुरकी सदृश समझकर बेखटक पार उतर गये ॥ ५ ॥ इतनाही मत समझना कि, भगवान्ने कृष्ण अवतार केवल पाण्डवोंकीही सहायताके लिये धारण किया था, मेरे भी प्राणोंकी रक्षा श्रीकृष्णजीनेही की थी, कौरव और

सुखे पत्र और पवनका भोजन करके वर्षोंतक रहे और मुझसे वरदान प्राप्त करनेके मनोरथसे, आप शान्तचित्त हो मेरी आराधना करने लगे ॥ ३५ ॥ हे मातः ! तुम दोनों जनोंने मुझसे चित्त लगाकर बड़ा भारी तप किया, तप करते करते देवताओंके बारह सहस्र वर्ष बीतगये ॥ ॥ ३६ ॥ हे निष्पाप ! जब तुमने तप करनेके समय श्रद्धा भक्तिसे हृदयमें मेरा ध्यान किया, उसी समय इस देहसे तुम्हारे ऊपर प्रसन्न हुवा ॥३७॥ तुम दोनोंके मनकी अभिलाषा पूरी करनेके लिये मैं उसी समय इसी शरीरसे आपके सन्मुख आनकर प्रगट हुवा और आपसे कहा कि, 'वर मांगो' 'वर मांगो' 'वर मांगो' तब आपने यह वर मांगा हे भगवन् ! जो आपके मनमें वर देनेकी इच्छा है और हमपर प्रसन्न हैं तो यह वर दीजे कि,

**शीर्णपर्णानिलाहारावुपशांतेन चेतसा ॥ मत्तः कामानभीप्संतौ मदाराधनमीहतुः ॥ ३५ ॥ एवं वां तप्यतोस्तीव्रं तपः परमदुष्करम् ॥ दिव्यवर्षसहस्राणि द्वादशेयुर्मदात्मनोः ॥ ३६ ॥ तदा वां परितुष्टोऽहममुना वपुषाऽनवे ॥ तपसा श्रद्धया नित्यं भक्त्या च हृदि भावितः ॥ ३७ ॥ प्रादुरासं वरदराड् युवयोः कामदित्सया ॥ व्रियतां वर इत्युक्ते मादृशो वां वृतः सुतः ॥ ३८ ॥ अजुष्टग्राम्यविषयावनपत्यौ च दंपती ॥ न वव्राथेऽपवर्गं मे मोहितौ देवमायया ॥ ३९ ॥ गते मयि युवां लब्ध्वा वरं मत्सदृशं सुतम् ॥ ग्राम्यान्भोगानभुंजाथां युवां प्राप्तमनोरथौ ॥४०॥ अदृष्ट्वाऽन्यतमं लोके शीलौदार्यगुणैः समम् ॥ अहं सुतो वामभवं पृश्निगर्भ इति श्रुतः ॥ ४१ ॥ तयोर्वां पुनरेवाहमदित्यामास कश्यपात ॥ उपेंद्र इति विख्यातो वामनत्वाच्च वामनः ॥ ४२ ॥**

तुम्हारे समान हमारे पुत्र होय ॥ ३८ ॥ संसारके विषयसुख आपने नहीं भोगे और कोई सन्तानभी नहीं, सो आपने मेरी मायासे मोहित होकर मुक्ति नहीं मांगी ॥ ३९ ॥ उस समय मैंने तुमको मनवांछित वर दिया कि, तुम्हारे मेरीही समान पुत्र होगा. यह वर देकर मैं अन्तर्धान होगया और तुम अपना मनोरथ करके विषयोंका सुखभोग भोगने लगे ॥ ४० ॥ जब मैंने शील उदारता इन गुणोंयुक्त अपनी सदृश दूसरा कोई पुरुष कहीं नहीं देखा, तब पृश्निगर्भ नामसे विख्यात होकर मैंही आपका पुत्र हुआ॥४१॥ फिर पीछे दूसरे जन्ममें आप कश्यप और अदिति हुए, वहांभी मैंने उपेंद्र नामसे आपहीके घर आनकर फिर जन्म लिया. हे जननि ! उस अवतारमें मेरा शरीर बहुत छोटा था, इसलिये मेरा नाम वामन विख्यात हुवा॥४२॥

फिर अब तीसरीबार उसीरूपसे आपके घरमें जन्म लिया हैं, हे मातः ! मेरा वचन सत्य मानो देखो तुमने एक बार वर मांगा मैंने तुम्हारे घर तीनबार जन्म लिया ॥ ४३ ॥ पहिले जन्मका स्मरण करानेके लिये मैंने तुमको यह रूप दिखाया हैं जो और प्रकार मनुष्यके बालकका रूप धर कर प्रगट होता तो तुम क्या जानते ? और तुमको कैसे विदित होता कि, परमेश्वरने हमारे घर आनकर अवतार लिया ॥ ४४ ॥ अब आपकी इच्छा है चाहे पुत्र भावसे मेरा सन्मान करो, चाहे ईश्वर जानकर मेरा ध्यान करो, मुझसे स्नेह करोगे तो परमभक्तिको प्राप्त होगे ॥४५॥ और जो तुमको कंसका यह भय है कि, मेरे इस पुत्रकोभी वह दुष्ट मार डालेगा, तो तुम मुझको गोकुलमें नन्दरायजीके घर पहुँचा दो और यशोदाके

तृतीयेऽस्मिन्भवेऽहं वै तेनैव वपुषाऽथ वाम् ॥ जातो भूयस्तयोरेव सत्यं मे व्याहृतं सति ॥ ४३ ॥ एतद्वां दर्शितं रूपं प्राग्जन्मस्मरणाय मे ॥ नान्यथा मद्भवं ज्ञानं मर्त्यलिंगेन जायते॥४४॥ युवां मां पुत्रभावेन ब्रह्मभावेन चासकृत्॥ चिंतयंतौ कृतस्नेहौ यास्येथे मद्गतिं पराम् ॥ ४५ ॥ यदि कंसाद्बिभेषि त्वं तर्हि मां गोकुलं नय ॥ मन्मायामानयाशु त्वं यशोदागर्भसंभवाम् ॥४६॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्त्वाऽऽसीद्धरिस्तूष्णीं भगवानात्ममायया ॥ पित्रोः संपश्यतोः सद्यो बभूव प्राकृतः शिशुः ॥ ४७ ॥ ततश्च शौरिर्भगवत्प्रचोदितः सुतं समादाय स सूतिकागृहात् ॥ यदा बहिर्गंतुमियेष तर्ह्यजा या योगमायाऽजनि नंदजायया ॥ ४८ ॥ तया हृतप्रत्ययसर्ववृत्तिषु द्वास्थेषु पौरेष्वपि शायितेष्वथ ॥ द्वारस्तु सर्वाः पिहिता दुरत्यया बृहत्कपाटायसकीलशृंखलैः ॥ ४९ ॥

गर्भमें प्रगट हुई मेरी योगमाया है उसको इसी समय अपने घरको लेआओ ॥ ४६ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! यह सब बातें समझाकर भगवान् चुप होगये और अपनी मायासे माता पिताके देखते देखते साधारण बालक होगये ॥ ४७ ॥ भगवत्की प्रेरणासे वसुदेवजीने प्रसूतिका घरमेंसे पुत्रको लेकर बाहिर निकलनेकी इच्छा की उसी समय गोकुलमें नन्दरायजीकी स्त्री यशोदाके उदरसे योगामायाने जन्म लिया ॥ ४८ ॥ उस समय योगमायाने सब पुरवासी और द्वारपालोंका ज्ञान हरलिया, उसी समय सब निद्राके वशीभूत होगये पावोंकी बेड़ी गिरपड़ी, जब श्रीकृष्णको लेकर वसुदेवजी चले तब द्वारोंके बड़े बड़े जो किवॉड़ थे

उनमें जो लोहेकी भारी भारी संकलें पड़ी थीं और ताले लगरहे थे, वह सब आपसे आप खुलगये जैसे सूर्य नारायणके उदय होनेसे सर्वत्र अन्धकार दूर हो जाताहै ॥ और मन्द मन्द शब्दसे मेघ गर्ज गर्ज कर बरसने लगे आधीरात सायँ सायँ कररही थी अँधेरी झुक रहीथी मार्ग देखनेमें नहीं आता था, कभी कभी बीच बीचमें बिजली चमक जातीथी उसके आश्रयसे धीरे धीरे चले जाते थे, परन्तु वर्षा इनके ऊपर नहीं होती थी क्योंकि, पीछे पीछे शेषजी महाराज फणरूप छत्रछायासे जलका निवारण करते थे ॥ ४९ ॥ ५० ॥ उस समय मेघोंके वर्षनेसे यमुना ऐसी चढरही

**ताः कृष्णवाहे वसुदेव आगते स्वयं व्यवर्तंत यथा तमो रवेः ॥ ववर्ष पर्जन्य उपांशुगार्जितः शेषोऽन्वगाद्वारि निवारयन्फणैः ॥ ५० ॥ मघोनि वर्षत्यसकृद्यमानुजा गंभीरतोयौघजवोर्मिफेनिला ॥ भयानकावर्तशताकुला नदी मार्गं ददौ सिंधुरिव श्रियः पतेः ॥ ५१ ॥ नंदव्रजं शौरिरुपेत्य तत्र तान्गोपान्प्रसुप्तानुपलभ्य निद्रया ॥ सुतं यशोदाशयने निधाय तत्सुतामुपादाय पुनर्गृहानगात ॥ ५२ ॥**

थी कि, कोसोंतक जल ही जल दिखाई देता था पवनके वेगसे जलमें ऊंची ऊंची तरंगें उठती थीं और जलके घरघराहटका शब्द दूर तक सुनाई आताथा उस गम्भीर नीरमें महा भयानक सैकडों भँवर पडते थे परंतु जैसे लंकाकी चढाईके समय श्रीरामचन्द्र महाराजको समुद्रने मार्ग दियाथा उसी प्रकार यमुनाने वसुदेवजीको मार्ग दिया ❀ ॥ ५१ ॥ जैसे तैसे कर वसुदेवजी गोकुलमें पहुँचे और नन्दजीके द्वारपर जाकर देखा तो किवाँड

* शंका—श्रीशुकदेवजीमुनिने राजा परीक्षित्‌मे कहा कि, श्रीकृष्णको लेकर वसुदेवजी जब गोकुलको चले तब भगवान्‌को समुद्रने बडे सुखसे मार्ग दिया था उसी प्रकार यमुनाने वसुदेवजीको बडे सुखसे मार्ग दिया, हम बूझते हैं भला किस स्थानपर भगवान्‌को समुद्रने सुखसे मार्ग दिया ? यह बडी शंका है जो कोई कहे कि, लंकाको जानेके समय रामचन्द्रको तो यह बात व्यर्थ है क्योंकि रामचन्द्रने बहुत दुःख सहकर समुद्रके शोषनेके लिये अग्निबाण धनुषपर चढाया, तो त्रास मानकर आन मिला, तो भी रामचन्द्र पुल बाँधकर समुद्रके पार गये सुखसे तो समुद्रने नहीं जाने दिया ॥

उत्तर—इस स्थानपर भगवान्‌को सुखसे मार्ग देना यह है कि, राजा बलिको दर्शन देनेके लिये वामनजी नित्यप्रति सुतल लोकको जाते हैं तब पातालके जानेका एकही मार्ग है दूसरा और कोई मार्ग नहीं है भगवान् वामनजीको समुद्र सुखकर मार्गदेता है इसवास्ते भगवान् व्यासजीने सुखसे समुद्रको पय देनेके लिये कहा ॥

खुले पड़े हैं भीतर घुसकर देखा तो सब नींदमें मतवाले पड़े हैं और यशोदा मायाके मोहसे ऐसी बेसुधि पड़ीथी कि, उसको कन्याके उत्पन्न होने काभी ध्यान नहीं था उसको सोती देखकर वसुदेवजीने श्रीकृष्णको तो यशोदाकी शय्यापर सुलादिया और उसकी कन्याको उठाकर अपनी राह ली ॥ ५२ ॥ और उसी बन्दीगृहमें आनकर कन्याको देवकीकी शय्यापर सुला दिया और आपने उसी प्रकार पांवोंमें बेडी और हाथोमें हथकड़ी पहन ली और उसी भांति बैठगये ॥५३॥ वसुदेवजीको देख देवकी बूझने लगी कि, स्वामी ! कुशलपूर्वक गोकुलमें पहुँचे पुत्र तो आनन्दमेंहै ? वसुदेवजीने कहा सब नारायणकी कृपा है, उसी समय यहां गोकुलमें नन्दरायके घर यशोदाजीके मनसे जब माया हटी तो जाना कि,मेरे कुछ बालक हुवा, परन्तु कुछ परिश्रम और कष्ट न पडा, क्योंकि योगमायाने पहिलेही स्मृति भुलाकर नींदके वश करदियाथा और यहभी कुछ ज्ञान नहीं रहा

देवक्याः शयने न्यस्य वसुदेवोऽथ दारिकाम् ॥ प्रतिमुच्य पदोर्लोहमास्ते पूर्ववदावृतः ॥ ५३ ॥ यशोदा नंदपत्नी च जातं परमबुध्यत ॥ न तल्लिंगं परिश्रांता निद्रयाऽपगतस्मृतिः ॥ ५४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे श्रीकृष्णजन्मनि तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ बहिरंतःपुरद्वारः सर्वाः पूर्ववदावृताः ॥ ततो बालध्वनिं श्रुत्वा गृहपालाः समुत्थिताः ॥१॥ ते तु तूर्णमुपव्रज्य देवक्या गर्भजन्म तत् ॥ आचख्युर्भोजराजाय यदुद्विग्नः प्रतीक्षते ॥२॥ स तल्पात्तूर्णमुत्थाय कालोऽयमिति विह्वलः ॥ सूतीगृहमगात्तूर्णं प्रस्खलन्मुक्तमूर्धजः ॥ ३ ॥

कि, मेरे पुत्रहुवा या कन्या ॥५४॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां श्रीकृष्णजन्मनिरूपणं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

दोहा–चौथे चण्डीवचन सुन, अतिसभीत भयो कंस । मंत्रिन सहित विचारकर, कियो बालविध्वंस ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन्! बाहिर भीतरके द्वार उसीप्रकार बन्द होगये, कन्या रो उठी बालकका रोना सुन सब रखवाले सावधान हो तोप छोडने लगे; हाथी चिंघाडने लगे, सिंह दहाडनें लगे भादोंकी अँधेरी झुकरहीथी, मेघ वरस रहा था सब चौकीदार और द्वारपाल पुकारते हुए उसी समय कंसके पास दौड़गये और जाते ही देवकीके बालक होनेका समाचार सुनाया, जो कंस उद्विग्न मनसे इसी आठवें गर्भका मार्ग जोहरहा था ॥१॥ २ ॥ सुनतेही कंस घबराकर यह कहता उठ खडा हुवा क्या मेरा कालरूप बालक उत्पन्न होगया ? खुलेबाल; गिरता पडता, ठोकरें खाता, कांपता हुवा खड्ग हाथमें ले प्रसूतिका

भवनकी ओरको दौडताहुवा बहनके पास गया ॥३॥ देवकी कंसको देख दीन होकर करुणा वचन बोली कि, जिसके सुननेसे सबके मनमें अत्यन्त दया उत्पन्न हो, हे भ्राता ! हे कल्याणरूप ! यह पुत्र नहीं है, यह देवीरूप कन्याहै, इसको मत मार, क्योंकि यह तेरी भानजी है और जो कदाचित यह जीती रहेगी तो मैं तेरेही पुत्रके संग इसका विवाह कर दूंगी ॥ ४ ॥ हे भ्राता ! अग्निके समान तेजवाले मेरे सात पुत्र जो तैंने मारे हैं, वह ताप मेरे हृदयसे अभी नहीं गया. परन्तु उसमें तेराभी क्या दोष है दैवने तेरी बुद्धिभी वैसेही करदी. अब यह कन्या तो मेरा हृदय ठण्डा करनेको मुझे छोडदे ॥ ५ ॥ हे सामर्थ्यवान् ! तैंने बहुत पुत्र मेरे मारे, अब दयाकर मैं तेरी छोटी बहन हूं, महादीन हूं, मन्दभागिनी हूं, यह मेरीअन्तकी पेटपोछनी कन्याहै इसको तू मुझे अपनी करके देदे जो मेरा थोडा बहुत धैर्य बँधारहे ॥ ६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! देवकी इस प्रकार कंससे

तमाह भ्रातरं देवी कृपणा करुणं सती ॥ स्नुषेयं तव कल्याण स्त्रियं मा हंतुमर्हसि ॥४॥ बहवो हिंसिता भ्रातः शिशवः पावकोपमाः ॥ त्वया दैवनिसृष्टेन पुत्रिकैका प्रदीयताम् ॥ ५ ॥ नन्वहं ते ह्यवरजा दीना हतसुता प्रभो ॥ दातुमर्हसि मंदाया अंगेमां चरमां प्रजाम् ॥ ६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ उपगुह्यात्मजामेवं रुदंत्या दीनदीनवत् ॥ याचितस्तां विनिर्भर्त्स्य हस्तादाचिच्छिदे खलः ॥ ७॥ तां गृहीत्वा चरणयोर्जातमात्रां स्वसुः सुताम् ॥ अपोथयच्छिलापृष्ठे स्वार्थोन्मूलितसौहृदः ॥ ८ ॥ सा तद्धस्तात्समुत्पत्य सद्यो देव्यंबरं गता ॥ अदृश्यताऽनुजा विष्णोः सायुधाष्टमहाभुजा ॥ ९ ॥ दिव्यस्रगंबरालेपरत्नाभरणभूषिता ॥ धनुश्शूलेषुचर्मासिशंख चक्रगदाधरा ॥ १० ॥

विनतीकर, कन्याको छातीसे लगाकर अति दीनकी नांई रुदन करने लगी. देवकी दीन तो नहीं थी, क्योंकि मनमें अत्यन्त प्रसन्न थी कि, मेरा पुत्र तो और स्थानपर पहुँचही गया और यह कन्या योगमायाहै यह इस दुष्टसे किसी प्रकार मरही नहीं सक्ती, तोभी देवकीके हाथसे उस दुष्टने कन्याको छीन ही लिया, देवकीने नम्र होकर बहुतेरी प्रार्थना की परन्तु उस दुष्टने न माना और कहा कि, इस कन्याको मैं कभी जीता न छोडूंगा, जो इस कन्याके साथ विवाह करेगा वह मुझको मारेगा ॥ ७ ॥ यह कह अपने स्वार्थके सिद्ध करनेके लिये तुरन्तकी उत्पन्न हुई अपनी भगिनीकी कन्याका चरण पकड घुमाकर शिलापर ज्योंहीं पटकनेको हुवा ॥ ८ ॥ उसी समय वह कन्या कंसके हाथसे छूट उसके माथेपर पांवधर उछलकर आकाशको चली गई और वहां प्रत्यक्ष देवीका दिव्यस्वरूप देखनेमें आया ॥ ९ ॥ अतिविशाल लाल लाल नेत्र, ललाटपर चन्दनका तिलक, कण्ठमें

पुष्पोंकी माला, सुन्दर शोभायमान वस्त्र,रत्नजटित आभूषण,आठ भुजा जिनमें धनुष, त्रिशूल, बाण, ढाल, कृपाण, गदा, पद्म, शंख, चक्र आयुध लिये॥१०॥सिद्ध, चारण, गन्धर्व, अप्सरा, किन्नर,और नाग यह बारम्बार बलिदान देतेथे और प्रर्थना करते थे ॥११॥ अरे अधम कंस! मेरे मारनेसे तेरे हाथ क्या आया ? तेरे पूर्व जन्मका वैरी जो कि, तेरा मारनेवालाहै वह पहिलेही और कहीं दूसरे स्थानमें जन्म लेचुका, अरे मूर्ख! बालकोंको मारकर और मुझको पटककर वृथा तैंने अपने शिरपर पापका भार धरा, तेरा मारनेवाला सर्पकी समानहै और तू दादुरकी सदृशहै, दादुरको इतनी सामर्थ्य कहाँ है जो सर्पको निगलनेकी इच्छा करै अब तू सावधान रहना अब वह बहुत शीघ्र तुमको मारकर भूमिका भार उतारैगा॥१२॥इसप्रकार भगवान् की देवी योगमाया कंससे कहकर बहुत स्थानोंमें दुर्गा, भद्रकाली, भगवती, भवानी, महामाया नामसे संसारमें विख्यात हुई ॥१३॥ इसप्रकार योग

सिद्धचारणगंधर्वैरप्सरःकिन्नरोरगैः ॥ उपाहृतोरुबलिभिः स्तूयमानेदमब्रवीत् ॥ ११ ॥ ॥ किं मया हतया मंद जातः खलु तवांतकृत् ॥ यत्र क वाऽपूर्वशत्रुर्मा हिंसीः कृपणान्वृथा ॥ १२ ॥ इति प्रभाष्य तं देवी माया भगवती भुवि ॥ बहुनामनिकेतेषु बहुनामा बभूव ह ॥ १३ ॥ तयाभिहितमाकर्ण्य कंसः परमविस्मितः ॥ देवकीं वसुदेवं च विमुच्य प्रश्रितोऽब्रवीत् ॥१४॥ अहो भगिन्यहो भाम मया वां बत पाप्मना॥ पुरुषाद इवापत्यं बहवो हिंसिताः सुताः ॥१५॥ स त्वहं त्यक्तकारुण्यस्त्यक्तज्ञातिसुहृत्खलः ॥ काँल्लोकान्वै गमिष्यामि ब्रह्महेव मृतः श्वसन् ॥ १६ ॥ दैवमप्यनृतं वक्ति न मर्त्या एव केवलम् ॥ यद्विस्रंभादहं पापः स्वसुर्निहतवाञ्शिशून् ॥ १७ ॥

मायाका वचन सुनकर कंस अत्यन्त विस्मित हुवा और वसुदेव देवकीको कारागारसे उसीसमय छोडदिया और बेडी हथकडी उनके हाथ पांवोंसे निकलवादीं और विनय करके बहन बहनोईसे बोला कि॥१४॥अहो भगिनी! अहो भाम! मैं आपका बडा अपराधी हूं मुझ पापी अधर्मीने तुम्हारे संग बडा अनर्थ किया और अपने शरीरके सुखके लिये तुम्हारे छः बालक मारे जैसे कोई राक्षस अपने पुत्रोंको अपने हाथसे मारे है और मेरा मनोरथभी पूरा नहीं हुवा॥१५॥देखो! मैं कैसा निर्दयी और हत्यारा हूं, अपने जातिवाले हितकारी और सम्बन्धियोंका संग मैंने छोड दिया,हाय! मैं महापापी नीचबुद्धि न जानिये कौनसे नरकमें जाऊंगा,ब्रह्मघातीकी नांई मैं जीताही मृतककी समान हूं यह कलंक मेरा कैसे छूटेगा औरमैं किस जन्ममें उद्धरूंगा॥१६॥कोई कहै कि,मनुष्यही झूंठ बोलतेहैं, परन्तु देवताभी झूंठ बोलते हैं जिन्होंने कहाथा कि, देवकीके आठवें गर्भमें पुत्र होगा

सो कन्या उत्पन्न हुई; हाय ! मैंने झूँठी आकाशवाणीके कहनेसे अपनी वहनके वालक मारे मेरी क्या गति होगी ? ॥ १७ ॥ हे महाभागियो ! तुम अपने पुत्रोंके मारनेका शोक मत करो, यह प्राणी अपने किये हुए कर्मोंका भोग भोगते हैं और दैवाधीन हैं सर्वदा एकत्र नहीं रहसक्ते. तुम समझना कि, हमारे पुत्रोंकी आयु इतनीही थी॥ १८॥जैसे पृथ्वीके विकार घटपट इत्यादिक पदार्थ उत्पन्न होतेहैं,और फूटजाते हैं,इनके होनेमें पृथ्वीका विकार नहीं आता, ऐसेही यह देह जन्मता और मरताहै कुछ इसके संग आत्मा नहीं मरता जीता ॥१९॥ मूर्ख लोग ऐसे नहीं जानते वह देहकोही आत्मा मानतेहैं और देहको आत्मा माननेसे "मैं हूं "तू है"यह अनेक प्रकारके बुद्धि भेद उत्पन्न होतेहैं, इस भेदसे पुत्रादिकके देहसे योगवियोग होताहै

मा शोचतं महाभागावात्मजान्स्वकृतंभुजः ॥ जंतवो न सदैकत्र दैवाधीनाः सहासते ॥ १८॥ भुवि भौमानि भूतानि
यथा यांत्यपयांति च ॥ नायमात्मा तथैतेषु विपर्येति यथैव भूः ॥ १९ ॥ यथाऽनेवंविदो भेदो यत आत्मविपर्ययः ॥
देहयोगवियोगौ च संसृतिर्न निवर्तते ॥ २० ॥ तस्माद्भद्रे स्वतनयान्मया व्यापादितानपि ॥ माऽनुशोच यतः
सर्वः स्वकृतं विंदतेऽवशः ॥ २१ ॥ यावद्धतोऽस्मि हंतास्मीत्यात्मानं मन्यते स्वदृक् ॥ तावत्तदभिमान्यज्ञो बाध्य
बाधकतामियात ॥ २२ ॥ क्षमध्वं मम दौरात्म्यं साधवो दीनवत्सलाः ॥ इत्युक्त्वाऽश्रुमुखः पादौ श्यालस्स्वस्रोरथा
ग्रहीत ॥ २३ ॥ मोचयामास निगडाद्विस्रब्धः कन्यकागिरा ॥ देवकीं वसुदेवं च दर्शयन्नात्मसौहृदम् ॥ २४ ॥

इसीसे उनके अज्ञानकी निवृत्ति नहीं होती ॥ २० हे मंगलरूपिणी ! मैंने तेरे पुत्रोंको माराहै तो भी तू उनका शोक संताप मत कर, क्योंकि सब प्राणियोको परतंत्रतासे अपने अपने किये हुए कर्मोंका भोग भोगना पडताहै ॥२१॥जव तक प्राणी अपने स्वरूपको नहीं जानै और यह कहै कि, मैं मारता हूं और मैं मरता हूं, तब तक वह देहाभिमानी अज्ञान पुरुष मरता है और मारता है॥२२॥हे दीनदयालु ! हे सत्यवक्ताओ ! अब आप मेरा अपराध क्षमा कीजिये,क्योंकि साधुजन दीनोंपर सदा दयाही करते हैं, यह कह आँखोंमें आँसू भरकर कंस वसुदेव देवकीके चरणोंमें गिरपड़ा ॥२३॥ और योग मायाने जो यह वचन कहा था कि, तेरा मारनेवाला कहीं उत्पन्न होगया इस वाणीपर विश्वास लाकर वसुदेव और देवकीके

पाँवोंकी बेड़ी कटवादी और सुहृदता और मित्रता अपनी जतानेलगा ॥ २४ ॥ हे देवकी ! अब मेरा अपराध क्षमाकर, देवकी अपने भ्राता कंसका अत्यन्त व्याकुल देखकर बोली कि, हे भय्या ! मैंने तेरा सब अपराध क्षमा किया तू मत डरै, यह कह उसकी आखोंसे आंसू पोंछनें लगी और वसुदेवजीभी उससे शत्रुता तजकर मुसकराकर बोले ॥२५॥ हे महाभाग कंस ! जैसे तुम कहते हो वैसेही है, देहधारियोंको अज्ञानसे अहंकार होता है, इसी अहंकारने मेरा तुम्हारा परस्पर भेद करदिया ॥२६॥ शोक, हर्ष, भय, द्वेष, लोभ, मोह, मद जिनको लगरहे हैं वह मनुष्य इनचारोंसे आपही मरते हैं, उनको कौन मारता है, वह उन्मत्त पुरुष यह नहीं जानते कि, परमेश्वरही पदार्थोंसे पदार्थोंका परस्पर नाश करताहै और उस परमात्माको नहीं देखते और अज्ञानी पुरुष मैं मरताहूं, मैं मारताहूं, ऐसे मानते हैं ॥ २७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इस प्रकार प्रसन्न हो शुद्ध

**भ्रातुः समनुतप्तस्य क्षांत्वा रोषं च देवकी ॥ व्यसृजद्वसुदेवश्च प्रहस्य तमुवाच ह ॥ २५ ॥ एवमेतन्महाभाग यथा वदसि देहिनाम् ॥ अज्ञानप्रभवाऽहंधीः स्वपरेतिभिदा यतः ॥ २६ ॥ शोकहर्षभयद्वेषलोभमोहमदान्विताः ॥ मिथो घ्नंतं न पश्यंति भावैर्भावं पृथग्दृशः ॥२७॥ श्रीशुक उवाच ॥ कंस एवं प्रसन्नाभ्यां विशुद्धं प्रतिभाषितः ॥ देवकीवसुदेवाभ्यामनुज्ञातोऽविशद्गृहम् ॥ २८ ॥ रात्र्यां तस्यां व्यतीतायां कंस आहूय मंत्रिणः ॥ तेभ्य आचष्ट तत्सर्वं यदुक्तं योगनिद्रया ॥ २९ ॥ आकर्ण्य भर्तुर्गदितं तमूचुर्देवशत्रवः ॥ देवान्प्रति कृतामर्षा दैतेया नातिकोविदाः ॥ ३० ॥ एवं चेत्तर्हि भोजेंद्र पुरग्रामव्रजादिषु ॥ अनिर्दशान्निर्दशांश्च हनिष्यामोऽद्य वै शिशून् ॥ ३१ ॥**

अंतःकरणवाले वसुदेव देवकीसे आज्ञा लेकर कंस अपने राजभवनको गया ॥ २८ ॥ और जैसे तैसे करके रात काटी प्रातःकाल होतेही कंसने अपने सब मंत्रियोंको बुलाया और जो कुछ योगमायाने कहा था कि, तेरा मारनेवाला उत्पन्न होगया है, यह सब वृत्तान्त मंत्रियोंके सामने ज्योंका त्यों कह सुनाया ॥ २९ ॥ कंसके वचन सुनकर देवताओंके शत्रु अविवेकी, देवताओंपर क्रुद्ध होनेवाले जो अघासुर, तृणावर्त आदिक मंत्री थे वह कंससे बोले कि ॥ ३० ॥ हे यादवेन्द्र ! जो ऐसा भी है तो क्या चिन्ताहै ? आप कुछ सन्देह न कीजे केवल इतना काम करो कि–पुर, ग्राम, खिरक इत्यादि जितने स्थान हैं, उनमें दश पांच दिनके भीतर जो बालक उत्पन्न हुएहैं उनको मारनेकी हमको आज्ञा देदीजै हम आजही सब

बालकोंको बीन बीन कर मारआवेंगे उनमें जो आपका शत्रु होगा वहभी मारा जायगा ॥ ३१ ॥ और जो देवता संग्रामके नामसे थरथर काँपते हैं वह आपके सामने क्या पराक्रम करेंगे ? आपके धनुषकी टंकारही सुनकर निरन्तर व्याकुल रहते हैं ॥३२॥ जिस समय आप धनुषपर बाण चढा कर चारों ओरको प्रहार करते हो उस समय देवता अपने अपने प्राणोंको लेकर रणस्थलसे भाग जाते हैं और भाग जानाही उनका अच्छा है ॥३३॥ उनमें कोई कोई तो शस्त्र त्याग, दीन बन,हाथ जोडकर खड़ा होजाताहै और कोई निकच्छ होकर शरणमें आ कहता है कि, हम हारगये २ हमको मत मारो ॥ ३४ ॥ आपके सामने रथ जिनके टूटगये, शस्त्र हाथोंमेंसे छूटगये,भयभीत हो भाग गये, युद्धसे विमुख धनुष जिनके हाथोंसे गिरगये और जो संग्राम छोड़कर बैठरहे उनको तो आप मारते ही नहीं हो ॥३५॥ जहाँ कोई शूरवीर और युद्ध करनेवाले योद्धा नहीं होते उस निर्भय स्थानमें

किमुद्यमैः करिष्यंति देवाः समरभीरवः ॥ नित्यमुद्विग्नमनसो ज्याघोषैर्धनुषस्तव ॥ ३२ ॥ अस्यतस्ते शरव्रातैर्हन्यमानाः समंततः ॥ जिजीविषव उत्सृज्य पलायनपरा ययुः ॥ ३३ ॥ केचित्प्रांजलयो दीना न्यस्तशस्त्रा दिवौकसः ॥ मुक्तकच्छशिखाः केचिद्र केचिद्भीताः स्म वादिनः ॥ ३४ ॥ न त्वं विस्मृतशस्त्रास्त्रान्विरथान्भयसंवृतान् ॥ हंस्यन्यासक्तविमुखान्भग्नचापानयुध्यतः ॥ ३५ ॥ किं क्षेमशूरैर्विबुधैरसंयुगविकत्थनैः ॥ रहोजुषा किं हरिणा शंभुना वा वनौकसा ॥ ३६ ॥ किमिंद्रेणाल्पवीर्येण ब्रह्मणा वा तपस्यता ॥ तथापि देवाः सापत्न्यान्नोपेक्ष्या इति मन्महे ॥ ततस्तन्मूलखनने नियुंक्ष्वास्माननुव्रतान् ॥ ३७ ॥

बैठकर झूठा बकवाद करनेवाले देवताओंसे और जो क्षीरसागरमें शेषशय्यापर पड़ा दिन रात लक्ष्मीसे भोगविलास करता रहता है उसीके ध्यानमें नित्य मतवाला हो आलस्यके मारे कोई काम नहीं करता उससे युद्ध कब होसक्ताहै जो आपके डरसे क्षीर समुद्रमें छिपाहुआ पड़ा है उस लक्ष्मीकी आशा करनेवाले विष्णुसे, इलावृतखण्डका रहनेवाला ज जातेही पुरुष स्त्री होजाय, दिन रात पार्वतीके संग क्रीड़ा करनी और उसीके मोहजालमें मग्न रहनेवाला विषके पीनेसे जिसका चित्त नित्य उद्विग्न रहै ऐसे बावले बहुरंगे शिवसे, ॥ ३६ ॥ तुच्छ पराक्रमी, किंचिन्मात्र विपत्ति पड़नेसे देवताओंको साथ ले भगवान्के पास जाकर पुकार मचावै. आपने सुनाही होगा कि, हिरण्याक्ष हिरण्यकशिपु और रावणादिक अनेक असुरोंने उसकी कैसी २ दुर्दशा की और बताओ आजतक किसको जीता, सदा घर बैठाही वज्र घुमाता

रहताहै और ऐसे असमर्थ इन्द्रसे, रहा ब्रह्मा वह दिन रात पूजा पाठमें लगा रहताहै उसको अपनेही कामोंसे पलभरको सावकाश नहीं ? फिर बताओ कि, इन लोगोंसे हमको क्या भय है और कौन इनमें हमसे युद्ध कर सक्ता है परन्तु तोभी वैरीही हैं न जानिये कलको क्या उपद्रव कर उठावें, क्योंकि शत्रुको और सर्पको छोटा न समझै, इसलिये इन लोगोंका छोडना अच्छा नहीं, इस समय तो इनकी जड उखाडनेको हम उपस्थित हैं, हम लोगोंको आज्ञा दीजिये ॥३७॥ जैसे विना उपाय किये शरीरका रोग जड पकड जाता है फिर पीछे उपाय करनेसे कुछ नहीं होसक्ता, जैसे योगी जन पहिले इंद्रियोंसे विषयभोग करके फिर पीछे उनको रोकना चाहैं तो फिर वह नहीं रुकसक्तीं, ऐसेही शत्रुको छोटा समझकर जो छोड देते हैं, फिर पीछे प्रबल होकर वह शत्रु जीतनेमें नहीं आता और जो कदाचित् जीत भी लिया तो बडी विपत्ति उठानी पडती है और बहुत दाँत

यथाऽऽमयोंगे समुपेक्षितो नृभिर्न शक्यते रूढपदश्चिकित्सितुम् ॥ यथेंद्रियग्राम उपेक्षितस्तथा रिपुर्महान्बद्धबलो न चाल्यते ॥ ३८ ॥ मूलं हि विष्णुर्देवानां यत्र धर्मः सनातनः ॥ तस्य च ब्रह्मगोविप्रास्तपोयज्ञाः सदक्षिणाः ॥ ३९ ॥ तस्मात्सर्वात्मना राजन्ब्राह्मणान्ब्रह्मवादिनः ॥ तपस्विनो यज्ञशीलान्गाश्च हन्मो हविर्दुघाः ॥ ४० ॥ विप्रा गावश्च वेदाश्च तपः सत्यं दमः शमः ॥ श्रद्धा दया तितिक्षा च क्रतवश्च हरेस्तनूः ॥ ४१ ॥ स हि सर्वसुराध्यक्षो ह्यसुर द्विड् गुहाशयः ॥ तन्मूला देवताः सर्वाः सेश्वराः सचतुर्मुखाः ॥ अयं वै तद्वधोपायो यदृषीणां विहिंसनम् ॥ ४२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं दुर्मंत्रिभिः कंसः सह संमंत्र्य दुर्मतिः ॥ ब्रह्महिंसां हितं मेने कालपाशवृतोऽसुरः ॥ ४३ ॥

खट्टे होते हैं ॥ ३८ ॥ सब देवताओंकी जड विष्णु है और विष्णुकी जड सनातन धर्म है और सनातनधर्मकी मूल गौ, ब्राह्मण, तप, यज्ञ और दक्षिणा है ॥ ३९ ॥ हे राजन् कंस ! इसलिये वेदपाठी, तपस्वी, याज्ञिक, ब्राह्मण, यज्ञके उपयोगी और दूध देनेवाली गायोंको हम अवश्य मारेंगे ॥ ४० ॥ गौ, ब्राह्मण, वेद, तप, सत्य, दम, शम, श्रद्धा, दया, क्षमा और यज्ञ यह सब विष्णु भगवान्के अंग हैं ॥ ४१ ॥ वह विष्णु सब देवताओंमें मुख्य, दैत्योंका द्रोही और सबके हृदयमें वास करनेवाला और ब्रह्मा, महादेव, सब देवता और ऋषियोंका मूलभी वही है, इसलिये ऋषीश्वरों मुनीश्वरोंका मारना, यही विष्णुके मारनेका ठीक उपाय है ॥ ४२ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् !

दुष्टबुद्धि कंस कालके फन्दमें फँसे हुयेने इस प्रकार दुष्ट मंत्रियोंके साथ, सम्मतिकरके ब्राह्मणोंको मारकर अपना कल्याण चाहा ॥ ४३ ॥ ❀ महा पुरुषोंका कष्ट जिनको प्रिय, इच्छापूर्वक रूप धारण करनेवाले असुरोंको सब देश विदेशोंमें साधु संतोंके मारनेके लिये आज्ञा देकर भेज दिया और आप अपने राज्यमंदिरको चलागया ॥ ४४॥ राजस, तामस स्वभाववाले दुर्बुद्धि, आज्ञानसे जिनका अन्तःकरण आच्छादित होरहा, मृत्यु जिनके शिरपर खेल रही, ऐसे ऐसे दैत्य साधुओंके विद्रोही होकर उनसे वैर करनेलगे ॥ ४५ ॥ सत्पुरुषोंसे द्वेष रखनेवाले पुरुषकी आयु,धन, यश,

संदिश्य साधुलोकस्य कदने कदनप्रियान् ॥ कामरूपधरान्दिक्षु दानवान्गृहमाविशत् ॥ ४४ ॥ ते वै रजःप्रकृतयस्त मसा मूढचेतसः ॥ सतां विद्वेषमाचेरुरारादागतमृत्यवः ॥ ४५ ॥ आयुः श्रियं यशो धर्मं लोकानाशिष एव च ॥ हंति श्रेयांसि सर्वाणि पुंसो महदतिक्रमः ॥ ४६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० कंसाज्ञप्तकृतबालादिहिंसनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ श्रीशुक उवाच ॥ नन्दस्त्वात्मज उत्पन्ने जाताह्लादो महामनाः ॥ आहूय विप्रान्दैवज्ञान्स्नातः शुचिरलंकृतः ॥ १ ॥ वाचयित्वा स्वस्त्ययनं जातकर्मात्मजस्य वै ॥ कारयामास विधिवत्पितृदेवार्चनं तथा ॥ २ ॥

धर्म, परलोकसुख, महात्माओंका आशीर्वाद और मंगल इन सबका नाश होजाताहै ॥४६॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे भाषाटीकायां कंसस्यानीतिवर्णनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ दोहा–पंचममें उत्सव अधिक, भयो नन्दके भौन । मथुराको वसुदेवने; कियो मिलन हित गौन ॥१॥ हे राजन्! पुत्रका जन्म होनेसे आनन्द सहित उदारचित्त नन्दरायजीने उसी समय स्नान कर पवित्र हो पीताम्बर पहन, शृंगार कर, आसनपर जा

* शंका–कसने राक्षसोंसे जिस ब्रह्मका बन्धन कराकर अपना कल्याण माना वह ब्रह्म कौन है? क्योंकि सर्वव्यापी, अजर, अमर, चैतन्यकारक, ऐसा जो ब्रह्म है वह कभीभी किसीके बन्धनमें नहीं आसक्ता और किसीके मारनेसे नहीं मर सक्ता, वह मरनेवाला ब्रह्म किसीके मारनेको नहीं है । जो राक्षसोंके मारनेसे मरगया ।

उत्तर–अजर, अमर, सर्वव्यापी ब्रह्म है सो "ब्रह्महत्याहित" मैंने इस श्लोकका अर्थ नहीं किया, इसश्लोकका अर्थ व्यासजीने ऐसा किया है कि, यज्ञादि, दानादि, स्नानादि, नारायणके पूजनादि, अनुराग अपने हृदयमें कोमलता, दया इनको आदिलेकर और अनेक प्रकारके कर्म सोई ब्रह्म हैं, उनका नाश कराकर कंस अपना हित मानताथा, ऐसा अर्थ व्यासजीने किया है ॥

विराजे ज्योतिषी ब्राह्मणोंको बुलाय मोतियोसे चौक पुराय उसपै सुवर्णका कलश स्थापन कर, गणेश, गौरी, वरुण इत्यादि देवता, पितृ, लोकपाल दिक्पाल इन सबका संस्थापन करके स्वस्तिवाचन कराय और पूजन कर पुत्रका जातिकर्म संस्कार कराय ॥ १ ॥ २ ॥ उसीसमय भूषित करी दोलाख गौवें और तिलोंके सातपर्वत बनाय ऊपरसे सुनहरी रंगका वस्त्र उढ़ाय उनके भीतर मणि, माणिक, मोती, हीरे और अनेक अनेक प्रकारके रत्न भर भरके ब्राह्मणोको दान कर दिये ॥ ३ ॥ कालसे तो पृथ्वी पदार्थ शुद्ध होता है, स्नान करनेसे शरीरशुद्धि होती है; धानेसे वस्त्रादिक शुद्ध होता है, संस्कारसे गर्भादिक शुद्ध होता है, तप करनेसे इंद्रियोंकी शुद्धि होती है, यज्ञ करनेसे ब्राह्मणोंकी शुद्धि होती है, दानकरनेसे धनकी शुद्धि होती है, सन्तोपसे मनकी शुद्धि होती है और आत्मविद्यासे आत्माकी शुद्धि होती है. यह विचार नन्दरायजीने अनेक

धेनूनां नियुतं प्रादाद्विप्रेभ्यः समलंकृते ॥ तिलाद्रीन्सप्त रत्नौघशातकौंभांबरावृतान् ॥ ३ ॥ कालेन स्नान शौचाभ्यां संस्कारैस्तपसेज्यया ॥ शुध्यंति दानैः संतुष्टया द्रव्याण्यात्माऽऽत्मविद्यया ॥ ४ ॥ सौमंगल्यगिरो विप्राः सूतमागधवंदिनः ॥ गायकाश्च जगुर्नेदुर्भेर्यो दुंदुभयो मुहुः ॥ ५ ॥ व्रजः संमृष्टसंसिक्तद्वाराजिरगृहांतरः ॥ चित्रध्वज पताकास्रक्चैलपल्लवतोरणैः ॥ ६ ॥

प्रकारके दान दिये ॥ ४ ॥ ब्राह्मण स्वस्तिवाचन पढ़ने लगे, पुराणवक्ता पुराण बॉचने लगे, गायक वंशावली बखानने लगे, भाट बन्दीजन यश वर्णन करने लगे, गायक गुण गाने लगे और भेरी नगाडे जहां तहां बजने लगे ॥ ५ ॥ व्रजमें द्वार द्वार आंगन आंगन घर घर सब झाड बुहार रहे हैं और बजारोंमें गलियोंमें घाटोंमें बाटोमें, रजबाहोंमें, चौराहोंमें बुहारी लगाकर गुलाबके जलसे, केवडेके जलसे, केतकीके जलसे सेवतीके जलसे, खसके जलसे, चन्दनके जलसे, छिरकने लगे. सब गोकुल और महावन नन्दगॉव सुगन्धसे सुगन्धित कर दिया । सबने अपनें अपनें भवनोंकी शोभा निराले ही निराले ढंगकी बनादी सुन्दर स्फटिक मणिके द्वार सुवर्णके किवॉड, वैडूर्यकी देहरी, मूंगोंकी चौखट, जिनमें पुष्प बिखररहे, आमके पत्ते और फूलोंकी बन्दनवारें जहां तहां लटकरहीं, सुवर्णके कलश कलशियें द्वार द्वार पर विज्जुच्छटासी चमक रहीं, ध्वजास्तंभ

गड़रहे हैं, जिनमें चित्र विचित्र रंग ध्वजापताका फहराय रही हैं मोतियोंकी माला जहां तहां लटक रहीं हैं; मानो भवन भवनमें पुत्रजन्मोत्सव हो रहा है ॥ ६ ॥ जबहीं ग्वालिये गाय बछडोंको लेलेकर वनको चले, उसी समय एक गोप वृक्षपर चढकर पिछौरिया घुमाकर बोला, अरे भैया ! आज कोई व्रजवासी वनको मत जाना हमारे नन्दरायजीके पुत्रका जन्म हुवा है, यह बात सुनके सब ग्वाल बाल आनन्दमें मग्न होगये और सब अपनी अपनी गायोंका शृंगार बनाने लगे, पहिले तो छोटी छोटी गाय, बछड़े, बछियाओंको हलदी तेल लगाकर उबटन किया. फिर गेरू, मेंहदी, लाख, हरतालसे रँगा और बीच बीचमें हलदी और रोलीके थापे लगाये, जंगाल और सिंगरफसे उनके सींगरंगे और मोरछल जिनमें लटक रहे ऐसी शोभायमान झूलें उढायदीं, मोरछलकी कलगी न्यारी ही पहिराय दीं, गलेमें घण्टोंकी मालाका शब्द निराला ही सुनाई आता था और कोई कोई गोप अपने अपने घरोंसे सुनहरी आभूषणोंके डिब्बे और उत्तम उत्तम वस्त्रोंकी गठरी उठालाये, मोहनमाला, चन्दनहार, हमेल, पचलडी, चम्पाकली, धुकधुकी, बछडे बछियाओंके गलेमें डाल दिये, पाँवोंमें पावटे, घुंघरू, कडे झाँझन, पहराय दीं और ऊपरसे शाल

गावो वृषा वत्सतरा हरिद्रातैलरूषिताः ॥ विचित्रधातुबर्हस्रग्वस्त्रकांचनमालिनः ॥ ७ ॥
महार्हवस्त्राभरणाः कंचुकोष्णीषभूषिताः ॥ गोपाः समाययू राजन्नानोपायनपाणयः ॥ ८ ॥

दुसाले जरीकी ओढनी उढायदीं, इसप्रकार सबने अपनी अपनी गायोंका शृंगार किया ॥ ७ ॥ सब गोप ग्वाल सुन्दर सुन्दर सूही, बैंजनी ऐंठदार पागें बांध बांध और दोचार पेंच गलेमें डाल सुन्दर सुन्दर जामें पहरलिये, किसी किसीने काछ बांध लिये किसीकी लटकवां धोती, रेशमी दुपट्टे ओढ लिये और भाँति भाँतिके आभूषण सज सुन्दर शृंगार बनाये यमुनाकी रज मस्तकपर चढ़ाये, कन्धोंपर तलवारें धरे, कानोंमें फूलोंके तुर्रे उरसे हुए, शिरमें मोरके पंखोंकी कलंगी धरे, भारी भारी लट्ठ लिये, पानसे मुख लाल करे थालोंमें भेंटें लिये गायोंको आगे आगे नचाते कुदाते गाते बजाते हँसते हँसाते, नन्दरायजीको बधाई देनेके लिये चले उस समय नन्दजीके द्वारपर बडी भारी भीर हुई उस छविको देख छविभी लज्जाकी मारी एक कोनेमें छिपी हुई, उस आनन्दको देख रही थी. इस उत्सवको देखनेके लिये स्वर्गसे ब्रह्मा, शिव, इन्द्र, वरुण, कुबेरादिक अनेक देवता अपनी अपनी स्त्रियोंको संगलिये मनुष्यरूप धारण किये गोपग्वालोंमें आनमिले और सब नन्दके द्वारपर पुकार पुकार बार बार यह कहते थे कि, आज नन्दघर बधाई है. उस समय नन्दजी ऐसे मग्न थे कि, अंगमें फूले नहीं समाते थे, और सबके हाथ पकड पकड अत्यन्त

आदर सत्कारसे कुशलक्षेम बूझ बूझ मखमलके बिछौनोंपर बिठाते जाते थे और बारबार सबको पान मिठाई दे देकर यह कहते थे कि, सब आप हीका प्रताप है दूसरे दिन यह शुभ संवाद समीप समीपके सब ग्रामोंमें भी पहुँच गया कि, नन्दजीके पुत्रका जन्महुआ. यह शुभ समाचार सुन सब व्रजवासी परमानन्द हो होकर इन इन ग्रामोंसे इथौरा, रीठा, कारब, रावल, लौहवन, महावन, राधाकुण्ड, बरसाना, गोपालपुर, विसौली, जसौली, विजौली, रसौली, मांठ,आंट, आढस, सुनर, वसई, छटीकरा, नरी, सेमरी, परासौली, कोठवन, मधुवन,बढैन, करहेला, नन्दीश्वर, नन्दगांव, बनेई,ऊंचागांव, चिकसौली, सुमहरा, कामवन, वृन्दावन, दीघम,होली,इत्यादि और अनेक गांवोंसे भेंटे ले ले कर चले तो वृद्ध वृद्ध जो गोप थे उन्होंनें भी अपना अपना शृंगार किया और युवा बालकोंका तो कहनाही क्या है, सुवर्णके थालोंमें हीरे, मणि,रत्न,पन्ना, पुखराज,हंसली, खंडुवे, कण्ठी, माला, कुरते टोपी, रोली, चन्दन, पान, मिठाई,मेवा,श्रीफल, घर घर कर सब व्रजवासी ड़फ,ढोल, झांझ,मृदंग, चंग, मुहचंग,उपंग, बजाते और गीत गाते धूम धाम मचाते नन्दरायजीके द्वारपर आये और उनको दण्डवत प्रणाम कर करके भेंटें उनके आगे धरीं उस समय नन्द

**गोप्यश्चाकर्ण्य मुदिता यशोदायाः सुतोद्भवम् ॥ आत्मानं भूषयांचक्रुर्वस्त्राऽऽकल्पांजनादिभिः ॥ ९ ॥**

**नवकुंकुमकिंजल्कमुखपंकजभूतयः ॥ बलिभिस्त्वरितं जग्मुः पृथुश्रोण्यश्चलत्कुचाः ॥ १० ॥**

राय उनको देख देख प्रसन्न हो हो बड़े बड़े गोपोंसे मिल मिल सबको आदर सन्मानसे आसन दे देकर बैठालते थे, सब गोप बोले कि, नन्दरायजी हम आपके भाग्यकी बडाई नहीं कर सक्ते आज आपका पूर्व पुण्य उदय हुआ, तुम बडे धन्य भागी हो, तुमने हमारे मनके मनोरथ सिद्ध किये और आज हमारे मनकेसा समाज सजा है, नन्दरायजी बोले कि, भैया ! यह सब तुमही लोगोंके पुण्यका प्रभाव है, नहीं तो बुढापेमें मेरा ऐसा भाग्य कहांथा जो यह परमानन्द प्राप्त हुआ। कोई केवडा छिडक रहा है, कोई गुलाब छिडक रहा है, कोई पुष्पोंकी माला पहिरावै है, कोई केशर और चन्दन लगावै है, मानो त्रिलोकीका आनन्द नन्दकेही घर छाय रहा है ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! जब व्रजबालाओंने सुना कि, हमारी व्रजेश्वरीके पुत्र उत्पन्न हुआ है, तब सब गोपियोंने सुन्दर सुन्दर शृंगार बनाय, मेहँदी, महावर, रचाय नवीन नवीन केशर कस्तूरी मिलाय, मस्तकपर तिलक लगाये, फिर पीछे रेशमी वस्त्र आभूषण पहन, नेत्रोंमें अंजन आंज नखशिखसे अलंकृत हुई ॥ ९ ॥ केशर मुखारविन्दपर मली हुई हैं, कटि लचकरही है नितम्ब जिनकेपुष्ट हैं, कुच चलायमान हैं भेंटें लेले कर नन्दरायजीके

मन्दिरको चलनेकी सब सुन्दरी अभिलाषा कर रहीं थी ॥१०॥ उज्वल मणियोंके जडाऊ कुण्डल कानोंमें शोभायमान हैं, अति सुन्दर मुक्ताओंके हार कुचोंके बीचमें लटक रहे हैं, मानो दोपर्वतोंके बीचमें गंगाकी धार बह रही है. हाथोंमें कंकण,चित्र विचित्र वस्त्र धारण किये, कमलसेभी कोमल जिनके चरण उनमें अनवट,बिछुवे, नूपुर पगपान, पहिनरहीं, जब एक संग सब मिलकर पग उठावें उस समय पायल और नूपुरोंकी झनकार इस प्रकार हो मानो आनन्दमय घन गर्जे है, उस शब्दसे दशों दिशाओंका अमंगल दूर होता चला जाता है और क्षीणकटिकी लचकसे जो शरीर कम्पायमान होताथा तो जुड़ेसे मालती और मदनबाणके फूलोंके हार खसिखसिकर उनके चरणोंमें गिरते थे सो वह हार आपसे आप नहीं गिरते थे केश उन चरणोंकी अद्भुत शोभा देख देखकर रीझते थे और बार बार प्रसन्न हो होकर पुष्पोंके हार उनपर चढाते थे और दूसरा प्रयोजन यह भी था कि,हमारे ऐसे भाग्य कहाँ थे यही हमको श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शन करानेके लिये चलते हैं, ऐसी ऐसी गोपियोंके झुण्डके झुण्ड नन्दजीके घरको चले

**गोप्यः सुमृष्टमणिकुंडलनिष्ककंठ्यश्चित्रांबराः पथि शिखाच्युतमाल्यवर्षाः ॥ नंदालयं सवलया व्रजतीर्विरेजुर्व्यालोल कुंडलपयोधरहारशोभाः ॥११॥ ता आशिषः प्रयुंजानाश्चिरं पाहीति बालके ॥ हरिद्राचूर्णतैलाद्भिः सिंचंत्यो जनमुज्जगुः ॥ १२ ॥ अवाद्यंत विचित्राणि वादित्राणि महोत्सवे ॥ कृष्णे विश्वेश्वरेऽनंते नंदस्य व्रजमागते ॥ १३ ॥**

जाते हैं,उस समयकी शोभाको कौन कवि वर्णन करसक्ता है ॥११॥ तब सब गोपिका नन्दरायजीके आँगनमें आनकर श्रीकृष्ण चन्द्रको आशीर्वाद देने लगीं. हे कृष्ण ! तुम चिरंजीव रहो, चिरंजीव रहो और हमारी बहुत दिनोंतक रक्षा करो. इस प्रकार बालकको आशिष देकर हलदीके चूर्णमें तैल और पानी मिलाय परस्पर छिड़कती छिड़काती गीत गाती आँगनमें केशर और चन्दनके रंगकी झारी और पिचकारी लिये धूम धाम मचारहीं थी ॥ १२ ॥ विश्वेश्वर विश्वभावन भगवान्के व्रजमें आतेही मनुष्योंके मनमें परमोत्सव बढा और मन्दिर मन्दिरमें भाँति भाँतिके बाजे बजने लगे, सब गोपिका श्यामसुन्दरका मुखारविन्द देख देख आनन्द हो हो न्यौछावर कर नन्दरानीसे कह रहीं थी कि, हे यशोदा ! तेरे पुत्रके तो चक्रवर्तीकेसे लक्षण हैं, चक्रादिक चिह्नोंके छिपानेके लिये अपने हाथोंकी मुट्ठी बांधली है तैने पूर्व जन्ममें भगवान्की बड़ी सेवा करी है जो ऐसा मनोहर पुत्र पाया है. यशोदा सबके पाओं पड़ पड़ कर कहती थी कि, इसमें मेरा क्या है यह सब

तुम्हाराही पुण्य हैं, सब गोपी आशिष देतीहैं कि, सदा सुहागन रहु और तेरा पुत्र युग युग जिये ॥ १३ ॥ व्रजवासियोंने उस दिन अत्यन्त प्रसन्न हो होकर घी, दूध, दही, माखन, जल, हलदी, मिला मिलाकर दधिकांदोंका प्रबन्ध किया, प्रथम नन्दरायको बुलाकर उनके ऊपर छिड़का फिर परस्पर ऐसा खेल मचा कि, जहां देखो तहां दधि माखनहीकी रेल पेल होरही थी, इस आनन्दको देवता विमानोंपर बैठे देख देखकर कहरहे थे कि, गोकुलवासियोंका धन्य भाग्य है, जिन परमपुरुष परमात्माका दर्शन शिव सनकादिकके ध्यानमें महा कठिनतासे आता है वह नन्दके घर जन्म लेकर व्रजवासियोंको आनन्द दिखारहे हैं और देवांगना पछिताय पछिताय कहरहीं थीं कि, हाय आज हम नन्दरायके घरकी दासीभी न हुई जो इस उत्सवके सुखको समीपसे देखकर अपने मनको प्रसन्नकरतीं, इसप्रकार दधिकांदोंके उत्सवमें सब व्रजवासी विह्वल होरहे थे ॥ १४ ॥ अतिउदारचित्त नन्दरायजीने सूत, मागध, बन्दीजन और जो जो गुणीजन गानेबजानेवालेथे सबको वस्त्र, आभूषण, गाय द्रव्य दानदिया और नन्दरा

गोपाः परस्परं हृष्टा दधिक्षीरघृतांबुभिः ॥ आसिंचंतो विलिंपंतो नवनीतैश्च चिक्षिपुः ॥ १४ ॥
नंदो महामनास्तेभ्यो वासोऽलंकारगोधनम् ॥ सूतमागधबंदिभ्यो येऽन्ये विद्योपजीविनः ॥ १५ ॥
तैस्तैः कामैरदीनात्मा यथोचितमपूजयत् ॥ विष्णोराराधनार्थाय स्वपुत्रस्योदयाय च ॥ १६ ॥

यसे सब वृद्धवृद्ध जनोंने कहा हे मित्र नन्द आज तो नाचनेका दिन है हमारे संग नाचलो, सो सबने नन्दजीका हाथ पकडकर इनको उठाया और सब व्रजवासी मग्न हो होकर नन्दकेसंग नाचने लगे और गोपियें बाजे बजाय बजाय गीत गाने लगी उस समयकी शोभाको देखकर सरस्वती हकी बकीसी हो चित्रकी समान होगई, फिर और कवियोंका क्या सामर्थ्य है जो उस मनभावनी सुहावनी शोभाका वर्णन करसकें ? ॥ १५ ॥ नन्दरायजी उदारचित्त पुत्रके कल्याणके लिये विष्णु भगवान्की आराधना करते थे और बारंबार यह वरदान मांगतेथे कि हे नाथ ! मुझपर प्रसन्नहोओ और यह मेरा बालक चिरंजीव रहै, इसीलिये नन्दजीके समीप जो जो गुणीजन आन आन कर जिस जिस वस्तुकी कामना करते थे, उनको वही वस्तु देदेकर उनकी अभिलाषा पूर्ण करते थे और यथायोग्य उनका पूजनभी करते थे ॥ १६ ॥

नन्दरायजीके घर सब व्रजकी बहू और बेटी आईं परन्तु रोहिणीजी नहीं आईं क्योंकि इनके पति मथुरामें थे. लिखा है कि, जिस स्त्रीका पति परदेशमें हो उसको शृंगार करना नहीं चाहिये और पराये घर न जाय; इसलिये नन्दजीके घर न गईं तब नन्दजीने रोहिणीसे जाकर कहा कि तुमही तो बड़भागिनी ठहरी सोई हमारे घर न आईं हमारे घर बधाई होरही है तुमको अवश्य चलना पडेगा, वह घर तो आपहीका है तुम हमको ऊपरी मत समझो, वह तो सोवरमें बैठी है, केवल एक सुनन्दा है उसको ऊपरहीके काम बहुत हैं, आई गई गोपियोंका आदर सत्कार कौन करे, रोहिणी बोलीं कि, इतने तुम चलो तुम्हारे भतीजेको दूधपिलाकर मैंभी आऊं हूं, तब नन्दराय बोले कि, मेरें संगही तुमको चलना पड़ेगा क्योंकि वहां काम का कारीधारी सिवाय आपके कोई दृष्टि नहीं आता नन्दजीकी आज्ञानुसार सुन्दर सुन्दर वस्त्र, आभूषण, मुक्तामाला, कण्ठाभरण, पहन बलदेव जीको गोदमें ले प्रसन्न होती हुई नन्दजीके संग चली और दासीके हाथमें पान फूल मेवा मिठाईकी थाली देदी और यशोदाके समीप आय कृष्णका

रोहिणी च महाभागा नंदगोपाभिनंदिता ॥ व्यचरद्दिव्यवासस्स्रक्कंठाभरणभूषिता ॥ १७ ॥
तत आरभ्य नंदस्य व्रजः सर्वसमृद्धिमान् ॥ हरेर्निवासात्मगुणै रमाक्रीडमभून्नृप ॥ १८ ॥
गोपान्गोकुलरक्षायां निरूप्य मथुरां गतः ॥ नंदः कंसस्य वार्षिक्यं करं दातुं कुरूद्वह ॥ १९ ॥

मुख देख नौछावर कर नायनको दी और आंगनमें जो जो गोपी कुरता टोपी लिये बैठी थीं उनके हाथसे लेकर मन्दिरमें धरने लगीं और यथायोग्य उनका आदर सन्मान करने लगीं और सब गोपी यह आशिष देती थीं कि, सदा नन्दालयमें ऐसाही उत्सव बना रहे ॥ १७ ॥ जिस दिनसे व्रजमें कृष्णजन्म हुआ उस दिनसे सम्पूर्ण सम्पत्तियोंसे नंदजी परिपूर्ण होगये, नंदरायजी नित खजानेको लुटाते थे परन्तु फिर भाण्डागारको जैसेका तैसाही भरा पाते थे, क्योंकि वैकुण्ठनाथकी भार्या लक्ष्मी सो व्रजमें आय मालिनीका वेष बनाय द्वारद्वार बन्दनवार बांधती फिरती थी तहां और सम्पत्तियोंकी क्या गिनती है ? ॥ १८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलदीपक ! एक दिन नंदरायजीने गोकुलकी रक्षा करनेके लिये बहुतसे गोपोंको सब प्रकारसे नियुक्त किया और आप कुछ ग्वालोंको संग ले और दूध, दही, माखन, मटकियोंमें भरभर कर गाडियोंमें लाद

और वार्षिक कर लेकर मथुराको कंसकी भटके लिये लेगये ॥ १९ ॥ अपने परमहितकारी नन्दरायजीका आगमन सुनकर वसुदेवजी बहुत प्रसन्न हुए कि, आज हमारे मित्र नन्दजी कंसकी बरसौडी देनेके लिये आये हैं, जब नंदजी कंसको कर दे चुके और किसी स्थानपर आनकर विश्राम किया, उस समय वसुदेवजी कुछ भोजनादिक लेकर नन्दजीसे मिलनेको गये ॥ २० ॥ जैसे मृतक देहमें प्राण आनेसे देह उठ खड़ा होताहै ऐसेही वसुदेवजीको आये देख नन्दजी अकुलाकर शीघ्र खड़ेहोगये और अपने प्यारे सुहृदका हाथ पकडकर प्रेममें विह्वलहो हृदयसे लगाकर मिलनेलगे ॥२१॥

वसुदेव उपश्रुत्य भ्रातरं नंदमागतम् ॥ ज्ञात्वा दत्तकरं राज्ञे ययौ तदवमोचनम् ॥२०॥ तं दृष्ट्वा सहसोत्थाय देहः प्राणमिवागतम् ॥ प्रीतः प्रियतमं दोर्भ्यां सस्वजे प्रेमविह्वलः ॥ २१ ॥ पूजितः सुखमासीनः पृष्ट्वाऽनामयमादृतः ॥ प्रसक्तधीः स्वात्मजयोरिदमाह विशांपते ॥ २२ ॥ दिष्ट्या भ्रातः प्रवयस इदानीमप्रजस्य ते ॥ प्रजाशाया निवृत्तस्य प्रजा यत्समपद्यत ॥ २३ ॥ दिष्ट्या संसारचक्रेऽस्मिन्वर्तमानः पुनर्भवः ॥ उपलब्धो भवानद्य दुर्लभं प्रियदर्शनम् ॥ २४ ॥

हे राजन् ! नन्दजीका वसुदेवजी पूजनकर सुखपूर्वक आसनपर बैठाय कुशल क्षेम बूझने लगे और अपने परम पियारे पुत्रोंमें जिनका मन अत्यन्त लगरहा था सो वसुदेवजी आदर सत्कार कर बोले॥२२॥अहो भ्राता नन्दजी तुम्हारे सन्तान नहीं होती थी और आपने पुत्र होनेकी आशाभी छोड़ दी थी क्योंकि बहुत वृद्धावस्था होगई थी, सो परमेश्वरकी कृपासे अब आपके पुत्र हुआ, यह सुनकर हम बहुत प्रसन्न हुए *॥ २३ ॥ इस संसारमें रहकर पुनर्जन्मकी नाईं आपका मिलना हुआ यह बड़े आनन्दका दिन है, सब मिलते हैं परन्तु संसारमें मित्रका मिलना बहुत दुर्लभ है ॥ २४ ॥

* शंका–वसुदेवजी ऐसे महात्मा होकर फिर उन्होंने अपने परममित्र नन्दजीके सग कपट क्यों किया ? जो सत्य बोलते कि, हमारे दो पुत्र आपके पास हैं आप रक्षा करो, क्योंकि विपत्तिमें सिवाय मित्रके और कोई दूसरा सहाय नहीं करसक्ता, ऐसा कहनेपर क्या श्रीकृष्णकी रक्षा नन्दजी न करते. कपटका क्या काम था ?

उत्तर–त्रिलोकीमें जो प्राणीहैं सो मायासे उन्मत्त हो रहे हैं, उसी प्रकार वसुदेवजीभी उन्मत्त होगये, जो कोई यह कहै कि विना कारण माया किसीको नहीं मोह करती, यह सब सत्य है, परन्तु वसुदेवजीको मोह होनेका क्या कारण था ? पहिले किसी समय नन्द और यशोदाको भगवान्ने यह वरदान दिया था कि हम जन्म तो दूसरेके यहां लेंगे परन्तु बाललीला तुम्हारे यहा करेंगे, इसलिये भगवान्ने मायासे मोहित करके कपट कराया, जो वसुदेव सत्य बोलते तो नन्दजी कृष्णकी पालना करते तो सही परन्तु कुछ भेददृष्टि रहती कि, दूसरेके पुत्र हैं इसलिये नन्दसे वसुदेवजीने कपट किया भावसे कपट नहीं किया ॥

अहो प्यारे ! नदीके प्रवाहसे काष्ठ और तृणादिक बहते हैं कभी स्थिर होते हैं परन्तु एक स्थानपर संगम नहीं होता. ऐसेही जो अपने प्यारे सुहृद् हैं उनका एक स्थानपर रहना नहीं होता ॥२५॥ हे नन्दजी ! बहुत जल, तृण और गुल्मलतायुक्त पशुओंका हितकारी जो अत्यन्त रमणीक महावन है तहां अपने सम्बंधियों सहित आप निवास करते हो वह महावन निरोग तो है ? इस वचनसे यह ध्वनि निकली कि, हमारे पुत्र जो आपके निवास स्थानपर वास करते हैं वह तो अच्छे हैं ? जहाँ जल, तृण अधिक होगा तो वहां गायोंकी अच्छी उदरपूर्ति होगी और दूधभी अधिक होगा और निरोग होगा तो उस दूधको हमारे पुत्र पियेंगे तो वह भी निरोग रहेंगे ॥ २६ ॥ वसुदेवजी बोले कि, हे मित्र ! मेरा पुत्र अपनी जननीके संग आपके व्रजमें रहताहै और आपहीको अपना पिता समझताहै और आपही उस बालकके प्रतिपालकहैं, सो वह अपनी मातासहित प्रसन्न है ?

नैकत्र प्रियसंवासः सुहृदां चित्रकर्मणाम् ॥ ओघेन व्यूह्यमानानां प्लवानां स्रोतसो यथा ॥ २५ ॥ कच्चित्पशव्यं निरुजं भूर्यंबुतृणवीरुधम् ॥ बृहद्वनं तदधुना यत्रास्से त्वं सुहृद्वृतः ॥२६॥ भ्रातर्मम सुतः कच्चिन्मात्रा सह भवद्व्रजे ॥ तातं भवंतं मन्वानो भवद्भ्यामुपलालितः ॥ २७ ॥ पुंसस्त्रिवर्गो विहितः सुहृदो ह्यनुभावितः ॥ न तेषु क्लिश्यमानेषु त्रिवर्गोऽर्थाय कल्पते ॥ २८ ॥ नंद उवाच ॥ अहो ते देवकीपुत्राः कंसेन बहवो हताः ॥ एकाऽवशिष्टाऽवरजा कन्या सापि दिवं गता ॥ २९ ॥ नूनं ह्यदृष्टनिष्ठोऽयमदृष्टपरमो जनः ॥ अदृष्टमात्मनस्तत्त्वं यो वेद न स मुह्यति ॥ ३० ॥

जो पुरुष अपने प्रियतम प्यारोंको संग लेकर धर्म, अर्थ, काम इन तीनों पदार्थोंको करतेहैं और जो अपने प्यारे स्नेहियोंको छोडकर अकेले धर्म करते हैं, वा द्रव्यका भोग भोगतेहैं, अथवा काम विषयका भोग करते हैं तो यह त्रिवर्ग उनको सुखदायक नहीं होते॥२७॥२८॥वसुदेवजीके मधुर वचन सुनकर नन्दजी बोले कि अहो मित्र ! सब व्रजमें परमेश्वरकी कृपा है और आपके पुत्र बलरामजी भी अच्छे हैं उनके उत्पन्न होनेके पीछे मेरेभी एक पुत्र उत्पन्न हुआ है वहभी आपकी कृपासे अच्छा है, परन्तु आपकी ओरका हमको बडा दुःख बना रहता है ॥ २९ हे मित्र ! प्रारब्धही सर्वोपरि है, जिस समय पुत्रादिकोंका देनेवाला भाग्य हीन होजाता है उस समय वह पुत्रादिक भी नहीं होतेहैं, सब विछुड जातेहैं, और जब प्रारब्ध

अच्छा होताहै तो फिर सब आन मिलते हैं. हे भ्राता ! प्रारब्धही सुखका देनेवाला है और प्रारब्धही दुःखका देनेवाला है जो पुरुष इस प्रकार जानते हैं
वह कभी मोहको प्राप्त नहीं होते. इस वचनसे यह सूचित किया कि, अहो वसुदेव ! अपने मनमें पुत्रोंका सोच संकोच मत करो किसी समय आ
पके पुत्रोंकाभी संयोग होजायगा,हमसे वियोग हो जायगा ॥ ३० ॥ वसुदेवजी बोले कि, हे नन्दरायजी ! विधाताने जो हमारे भाग्यमें लिखा है
उसको कोई नहीं मेटसक्ता और इस संसारमें आनकर ऐसा कौनहै जो कष्ट नहीं भोगता ? और आपकी समान अपना मित्र हम किसीको नहीं
देखते. देखो हमने कंसके भयसे अपनी गर्भवती स्त्रीको आपके यहां निःसन्देह भेज दिया और जब उसके पुत्र हुआ तो आपने अपने पुत्रकी समान
उसका लालन पालन किया, यह परमोपकार आपका मैं कैसे भूल सक्ता हूं ? जन्म जन्मांतरभी आपकी सेवा करूं तोभी उऋण नहीं हो सक्ता.
जब सुना कि, आपके यहां पुत्रका जन्म हुवा तो मैंने परमसुख माना. हे मित्र ! मैं अपने पुत्रोंमें और आपके पुत्रोंमें कुछ भेद नहीं समझता

**वसुदेव उवाच ॥ करो वै वार्षिको दत्तो राज्ञे दृष्टा वयं च वः ॥ नेह स्थेयं बहुतिथं संत्युत्पाताश्च गोकुले ॥ ३१ ॥**
**श्रीशुक उवाच ॥ इति नंदादयो गोपाः प्रोक्तास्ते शौरिणा ययुः ॥ अनोभिरनडुद्युक्तैस्तमनुज्ञाप्य गोकुलम् ॥ ३२ ॥**
**इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पू० नंदवसुदेवसंगमो नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ नंदः**
**पथि वचः शौरेर्न मृषेति विचिंतयन् ॥ हरिं जगाम शरणमुत्पातागमशंकितः ॥ १ ॥**

परन्तु इन दिनों कंसने बडा उपद्रव मचा रक्खाहै छोटे छोटे बालकोंको मारनेकी आज्ञा देरक्खी है और आज एक पूतनानाम राक्षसीको गोकुल
मेंभी भेजा है,अब तुम वार्षिककर कंसको देचुके और हमसे भी मिल चुके, अब यहाँ रहना तुम्हारा बहुत दिनतक अच्छा नहीं, न जानिये
गोकुलमें पूतनाने क्या उत्पात मचाया होगा ? ॥३१॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि,हे राजन् ! इस प्रकार वसुदेवजीके वचन सुन नन्द
रायने सब गोपोंको आज्ञा दी कि, शीघ्र गाडी जोतो ! यह कह वसुदेवजीसे आज्ञा लेकर नन्दजी मथुरा पुरीसे गोकुलको चल दिये ॥ ३२ ॥ इति
श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां कृष्णजन्मोत्सववर्णनं नाम पञ्चमोऽध्यायः॥५॥ दोहा—छठयेमें नँदरायजी,शोच करत मन जाहिं ।
मरी परी इक राक्षसी, देखी मारगमाहिं ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! नन्दरायजी मार्गमें यह विचार करते हुए जारहे

थे कि वसुदेवका वचन तो मिथ्या होही नहीं सक्ता उत्पातके भयसे भगवान्‌का स्मरण करने लगे कि, हे जनप्रतिपालक ! जो यह दो बालक आपने दियेहैं तो इनकी रक्षाभी आपहीको करनी पड़ैगी ॥ १ ॥ महाघोर रूपवाली बालघातिनी पूतना नाम राक्षसी कंसकी पठाई हुई, जितने व्रजमें पुर ग्रामादिक थे सबमें बालकोंको मारती फिरती थी ॥२॥ यह बात सुन राजा परीक्षित्‌के मनमें शंका हुई तो श्रीशुकदेवजीसे बूझा कि, वह पूतना नन्दजीके मन्दिरमें गई वा नहीं गई ? और गई तो क्या किया ? श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! चिन्ता मत करो जहाँ परमेश्वरका यश और यज्ञादिक कर्म नहीं होते वहीं राक्षसी जा सक्ती है और अपना पुरुषार्थ करती है, और जिन स्थानोंमें भगवान्‌का स्मरण कीर्तन होता रहता है वहाँ राक्षसलोग क्या कर सक्ते हैं ? और नन्दजीके भवनमें तो साक्षात् अनन्त भगवान् विराजमान हैं फिर वहाँ पूतना बिचारी क्या कर सक्ती है ? आपही मारी जायगी ॥ ३ ॥ हे राजन् ! अनेक राक्षस गांव गांवमें बालकोंको मारनेके लिये फिरते थे परन्तु तो ‌भी कंसके मनमें धैर्य नहीं था और

कंसेन प्रहिता घोरा पूतना बालघातिनी ॥ शिशूंश्चचार निघ्नंती पुरग्रामव्रजादिषु ॥२॥ न यत्र श्रवणादीनि रक्षोघ्नानि स्वकर्मसु ॥ कुर्वन्ति सात्वतां भर्तुर्यातुधान्यश्च तत्र हि ॥ ३ ॥ सा खेचर्येकदोपेत्य पूतना नंदगोकुलम् ॥ योषित्वा माययाऽऽत्मानं प्राविशत्कामचारिणी ॥ ४ ॥ तां केशबंधव्यतिषक्तमल्लिकां बृहन्नितंबस्तनकृच्छ्रमध्यमाम् ॥ सुवाससं कंपितकर्णभूषणत्विषोल्लसत्कुंतलभूषिताननाम् ॥ ५ ॥

आठोंपहर इसी सोचमें व्याकुल रहता था कि, उसी अवसरमें पूतना नाम राक्षसीको बुलाकर अपना सब वृत्तान्त कहा कि और किसीसे तो हमारा कार्य पूरा न हुवा परन्तु मुझको विश्वासहै कि, तुझसे हमारा काम सिद्ध होगा और बालकोंका तो मुझको थोडाही खटका है परन्तु गोकुलमें नन्दके जो पुत्र हुवा है उसका मुझको बडा भय है सो तू गोकुलमें जा और उसको किसी प्रकारसे मारके आ, मैं तुझको पूरा पारितोषिक दूंगा. यह बात सुन तेही पूतना कंसकी आज्ञा शिरपर धारणकर गोकुलको चलदी और मार्गमें यह विचार करती जाती थी की किसप्रकार नन्दकुमारको मारना चाहिये? फिर सोचा कि और किसीप्रकारसे यह कर्म नहीं होगा, गोपीका वेष बनाकर बधाई देनेके मिष नन्दके घर जाऊं और छलबल कर उस बालकको मार आऊँ ऐसा विचार, बन ठन गोकुलमें पहुँची ॥४॥ उसकी चोटीमें मालतीके फूल गुँथे हुये थे, बडे२ नितम्ब और छोटे छोटे स्तनोंके भारसे कटि जिसकी

नीचेको झुकी जातीथी, सुन्दर सुन्दर वस्त्र धारण कररहीथी,कानोंमें कर्णफूल, कुण्डलोंकी छबि शशिको लज्जित कररहीथी और केशोंसे जिसका मुख शोभायमान होरहा था॥५॥मन्द मन्द मुसकान और बाँकी चितवन व्रजवासियोंके मनको मोहित करनेवाली, बेखटक राजभवनमें चली गई और द्वार पालोंपर ऐसी मोहिनी डाली कि,किसीने उसको नहीं रोका और उसके हाथमें एक कमलका फूलथा उसको देखकर सब गोपियोंने कहा कि,यह लक्ष्मी अपने पति नारायणके दर्शनके लिये आई हैं और यशोदा रोहिणीनेभी यही जाना॥६॥बालकोंको ग्रहरूप जो पूतनाहै सो छोटे २ बालकोंको खोजती हुई नन्दजीके मंदिरमें आई जहां दुष्टोंके मारनेवाले भगवान्,भस्ममें दबी हुई अग्निके समान बालकरूपमें अपने तेजको छिपाये शय्यापर पड़े सोरहे थे उनको देखा॥७॥स्थावर जंगम प्राणियोंके अन्तर्यामी श्रीकृष्णचन्द्रने उस बालघातिनी पूतनाको देखकर आंखें मीचली और हँसकर चुप होरहे,उस दुष्टा

वल्गुस्मितापांगविसर्गवीक्षितैर्मनो हरंतीं वनितां व्रजौकसाम् ॥ अमंसतांभोजकरेण रूपिणीं गोप्यः श्रियं द्रष्टुमिवागतां पतिम् ॥६॥ बालग्रहस्तत्र विचिन्वती शिशून्यदृच्छया नंदगृहेऽसदंतकम् ॥ बालं प्रतिच्छन्ननिजोरुतेजसं ददर्श तल्पेऽग्निमिवाहितं भसि ॥७॥ विबुध्य तां बालकमारिकाग्रहं चराचरात्मा स निमीलितेक्षणः ॥अनंतमारोपयदंकमंतकं यथोरगं सुप्तमबुद्धिरज्जुधीः ॥८॥ तां तीक्ष्णचित्तामतिवामचेष्टितां वीक्ष्यांतरा कोशपरिच्छदासिवत् ॥ वरस्त्रियं तत्प्रभया च धर्षिते निरीक्षमाणे जननी ह्यतिष्ठताम्॥९॥ तस्मिंस्तनं दुर्जरवीर्यमुल्बणं घोरांकमादाय शिशोर्ददावथ॥ गाढं कराभ्यां भगवान्प्रपीड्य तत्प्राणैः समं रोषसमन्वितोऽपिबत् ॥ १० ॥

ने आतेही कालरूप भगवान्को गोदीमें उठालिया, जैसे कोई अज्ञानी पुरुष रस्सी समझकर सोते हुये साँपको उठालेता है॥८॥जैसे मखमलके म्यानकी तलवार ऊपरसे मनोहर और भीतरसे महातीव्र तीक्ष्णधारावाली होती है, ऐसी पूतनाको देख चकित होकर रोहिणी और यशोदा देखती रही मुखसे कुछ न कहा, तब एक गोपी बोली कि, तू कौनहै ? तब उस कपटिन पूतनाने कहा कि, मैं देवांगना हूं तुम्हारे यहां बधाई देने आई हूं इस मनोहर बालकको देखकर जी खिलानेको चाहा इसलिये गोदमें लेलिया; परमेश्वर करै यह बालक करोड़ वर्ष जीता रहै ॥९॥ ऐसी रीति प्रीति भरी बात चीतकर उस कपटरूप पूतनाने चुमकारके कृष्णको गोदमें ले लिया और भयानक विष लगा हुआ अपना स्तन उनके मुख कमलमें दे दिया,

तब तो कुपित होकर कृष्णचन्द्रने दोनों हाथोंसे स्तन उसका पकड़के प्राण सहित स्तनको औषधि समझकर पीगये ॥ १० ॥ तब पूतना बोली,अरे लाला छोडदे छोडदे मेरे प्राण चले बस रहनेदे मेरा अपराध क्षमाकर मेरे शरीरमें अत्यन्त पीडा होतीहै,जब नेत्र फटने लगे तो पुकारी अरी यशोदा! अरी यशोदा! अपने लालसे मुझको छुटा, मैं मरी,यह तेरा बालक मनुष्य नहीहै,यह तेरी कोखमें कोई महाबलवान् देवता उत्पन्न हुवा है यह कहतीही कहती हाथ पांव पीटकर मरगई ॥ ११ ॥ महा गम्भीर पूतनाके शब्दसे पर्वतों सहित पृथ्वी कम्पायमान होगई, ग्रहतारागणसहित सब आकाशमण्डल चलायमान होगया,रसातल और दिशाओंमें घोर शब्द पूरित होगया, इन्द्रवज्रपातहोनेकी शंकासे मनुष्य पछाड़ खाखाकर पृथ्वीपर

सा मुंचमुंचालमिति प्रभाषिणी निष्पीड्यमानाऽखिलजीवमर्मणि॥ विवृत्य नेत्रे चरणौ भुजौ मुहुः प्रस्विन्नगात्रा क्षिपती रुरोद ह ॥ ११ ॥ तस्याः स्वनेनातिगभीररंहसा साद्रिर्मही द्यौश्च चचाल सग्रहा ॥ रसा दिशश्च प्रतिनेदिरे जनाः पेतुः क्षितौ वज्रनिपातशंकया ॥१२॥ निशाचरीत्थं व्यथितस्तना व्यसुर्व्यादाय केशांश्चरणौ भुजावपि ॥ प्रसार्य गोष्ठे निज रूपमास्थिता वज्राहतो वृत्र इवापतन्नृप ॥१३॥ पतमानोऽपि तद्देहस्त्रिगव्यूत्यंतरद्रुमान् ॥ चूर्णयामास राजेंद्र महदासीत्तदद्भुतम् ॥ १४ ॥ ईषामात्रोग्रदंष्ट्रास्यं गिरिकंदरनासिकम् ॥ गण्डशैलस्तनं रौद्रं प्रकीर्णारुणमूर्धजम् ॥ १५ ॥

गिरगये. ❀ ॥ १२ स्तनोंकी व्यथासे प्राण जिसके निकलगये और मरती समय कपटरूप जिसने अपना त्याग दिया,राक्षसीरूप प्रगट करलिया जैसे मरनेके समय वृत्रासुर कपट तजकर भूतलपरगिरा था, इसीप्रकार पूतनाभी हाथ पांव पसारके पृथ्वीपर गिरी ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! जिस समय पूतना मरकर पृथ्वीपर गिरी उस समय छह कोशके बीचमें जो वृक्ष थे उनका चूर्ण होगया ॥ १४ ॥ उस महाभयानक रूपवाली पूतनाके मुँखमें हलकी समान दाढैं और पहाड़की कन्दराकी समान जिसकी नाक, पर्वतके शृंगकी सदृश जिसके स्तन और महाभयंकर

* शंका–कंसकी भेजी हुई पूतनाने मरते समय ऐसा गम्भीर शब्द किया कि, तीन लोक कम्पायमान होगये, बड़ा आश्चर्य मालूम पडता है, हम लोगोंने तो कभी नहीं सुना, राक्षसीके शब्दसे तीनों लोक काप उठे?

उत्तर–जब पूतनाने मरतेसमय शब्द किया उस समय गुप्त होकर तीन लोकमें स्थित जो प्रजा थी सो सब श्रीकृष्णके दर्शनके लिये व्रजमें आये थे सो सब प्रजागण पूतनाके शब्दको सुनके शीघ्र काँपने लगे इसलिये तीन लोकका नाम व्यासजीने कहा था, क्योंकि लोक प्रजाका भी नाम है लोकमें और प्रजामें कुछ भेद शास्त्रमें देखनेमें नहीं आता.

लोहित रंगके जिसके बिखरे हुए केश थे ॥१५॥ अन्धकूपकी नाईं गम्भीर गम्भीर जिसके नेत्र, जैसे पुल बँधा होय तैसे हाथ पांव जंघा जिसके, सूखे सरोवरके समान जिसका उदर है ॥ १६ ॥ ऐसा महाभयानक पूतनाका देह देखकर गोप गोपी अत्यन्त भयभीत हुए. क्योंकि उसके गम्भीर शब्दसे पहिलेही उनके हृदय, कान, मस्तक, फटगये थे ॥ १७ ॥ उस पूतनाकी छातीपर निःशंक श्रीकृष्णचन्द्र क्रीडा कर रहे थे, सब गोपी जो हड़बड़ाई हुई व्याकुल फिरती थीं झटपट उस राक्षसीके ऊपरसे उठाकर हृदयसे लगालिया ॥१८॥ सबगोपी और यशोदा रोहिणी ब्रजनन्दनके गायकी पूँछसे झाडा देकर फूंक मारने लगीं और अनेक विधियोंसे रक्षाकर उतारे उतारे ॥ १९ ॥ फिर श्रीकृष्णचन्द्र मनमोहन प्यारेको गोमूत्रसे स्नान कराय

अंधकूपगभीराक्षं पुलिनारोहभीषणम् ॥ बद्धसेतुभुजोर्वंघ्रि शून्यतोयह्रदोदरम् ॥ १६ ॥ संतत्रसुः स्म तद्वीक्ष्य गोपा गोप्यः कलेवरम् ॥ पूर्वं तु तन्निस्स्वनितभिन्नहृत्कर्णमस्तकाः ॥ १७ ॥ बालं च तस्या उरसि क्रीडंतमकुतोभयम् ॥ गोप्यस्तूर्णं समभ्येत्य जगृहुर्जातसंभ्रमाः ॥ १८ ॥ यशोदारोहिणीभ्यां ताः समं बालस्य सर्वतः ॥ रक्षां विदधिरे सम्यग्गोपुच्छभ्रमणादिभिः ॥१९॥ गोमूत्रेण स्नापयित्वा पुनर्गोरजसाऽर्भकम् ॥ रक्षां चक्रुश्च शकृता द्वादशांगेषु नामभिः ॥ २० ॥ गोप्यः संस्पृष्टसलिला अंगेषु करयोः पृथक् ॥ न्यस्यात्मन्यथ बालस्य बीजन्यासमकुर्वत ॥ २१ ॥ अव्यादजोंघ्रिमणिमांस्तव जान्वथोरू यज्ञोऽच्युतः कटितटं जठरं हयास्यः ॥ हृत्केशवस्त्वदुर ईश इनस्तु कंठं विष्णुर्भुजं मुखमुरुक्रम ईश्वरः कम् ॥ २२ ॥

गोरजमें लुटाय गोबर लगाय द्वादश अंगोंमें केशवादिक द्वादश नामोंसे रक्षा करने लगीं ॥२०॥ सब गोपियोंका मन जो व्याकुल होरहाथा इसलिये पहिले कुछ श्रेष्ठ उपाय न करसकीं. फिर सावधान हो स्वस्थ चित्त कर सब गोपी स्नानकर आचमन ले अपने अंगोंमें तथा करोंमें पृथक् पृथक् अंगन्यास और करन्यास करके फिर नन्दनन्दनके शरीरमें बीजन्यास किया ॥२१॥ हे यशोदानन्दन ! अजन्मा भगवान् तुम्हारे चरणोंकी रक्षा करैं, अणिमान् भगवान् तुम्हारे उरुओंकी रक्षा करैं, यज्ञ भगवान् तुम्हारी जंघाओंकी रक्षा करैं, अच्युत भगवान् तुम्हारी कटिकी रक्षाकरैं, हयग्रीव भगवान् तुम्हारे उदरकी रक्षा करैं, केशव भगवान् तुम्हारे हृदयकी रक्षाकरैं, विष्णु भगवान् तुम्हारी भुजाओंकीरक्षा करैं, उरुक्रम भगवान् तुम्हारे मुखारविन्दकी

रक्षा करें, ईश्वर भगवान् तुम्हारे माथेकी रक्षा करें ॥ २२ ॥ चक्रधारी भगवान् तुम्हारे अग्रभागकी रक्षा करें, गदाधर भगवान् तुम्हारे पश्चाद्भागकी रक्षा करें, धनुषधारी मधुनामदैत्यके हन्ता भगवान् और खड्गधारी अजन्मा भगवान् यह दोनों तुम्हारे दाहिने और बायें पार्श्वकी रक्षा करें, शंखधारी उरुगाय भगवान् चारों कोनोंकी रक्षा करें, उपेन्द्र भगवान् तुम्हारे ऊपरकी रक्षा करें, तार्क्ष्य भगवान् नीचे पृथ्वीमें रक्षा करें, हलधर भगवान् सब ओरसे तुम्हारी रक्षा करें ॥ २३ ॥ हृषीकेश भगवान् तुम्हारी इन्द्रियोंकी रक्षा करें, नारायण भगवान् तुम्हारे प्राणोंकी रक्षा करें, श्वेतद्वीपाधिपति भगवान् तुम्हारे चित्तकी रक्षा करें, योगेश्वर भगवान् तुम्हारे मनकी रक्षा करें ॥ २४ ॥ पृश्निगर्भ भगवान् तुम्हारी बुद्धिकी रक्षा करें, पर भगवान् तुम्हारे आत्माकी रक्षा करें, विहारके समय गोविन्द भगवान् तुम्हारी रक्षा करें, शयनके समय माधव भगवान् तुम्हारी रक्षा करें ॥ २५ ॥ वैकुण्ठनाथ भगवान्

**चक्र्यग्रतः सहगदो हरिरस्तु पश्चात्त्वत्पार्श्वयोर्धनुरसी मधुहाऽजनश्च ॥ कोणेषु शंख उरुगाय उपर्युपेंद्रस्तार्क्ष्यः क्षितौ हलधरः पुरुषः समंतात् ॥ २३ ॥ इंद्रियाणि हृषीकेशः प्राणान्नारायणोऽवतु ॥ श्वेतद्वीपपतिश्चित्तं मनो योगेश्वरोऽवतु ॥ २४ ॥ पृश्निगर्भश्च ते बुद्धिमात्मानं भगवान्परः क्रीडंतं पातु गोविंदः शयानं पातु माधवः ॥ २५ ॥ व्रजंतमव्याद्वैकुंठ आसीनं त्वां श्रियःपतिः ॥ भुंजानं यज्ञभुक्पातु सर्वग्रहभयंकरः ॥ २६ ॥ डाकिन्यो यातुधान्यश्च कूष्मांडा येऽर्भकग्रहाः ॥ भूतप्रेतपिशाचाश्च यक्षरक्षोविनायकाः ॥ २७ ॥ कोटरारेवतीज्येष्ठापूतनामातृकादयः ॥ उन्मादा ये ह्यपस्मारा देहप्राणेंद्रियद्रुहः ॥ २८ ॥ स्वप्नदृष्टा महोत्पाता वृद्धबालग्रहाश्च ये सर्वे नश्यंतु ते विष्णोर्नामग्रहणभीरवः ॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति प्रणयबद्धाभिर्गोपीभिः कृतरक्षणम् ॥ पाययित्वा स्तनं माता संन्यवेशयदात्मजम् ॥ ३० ॥**

चलने फिरनेके समय तुम्हारी रक्षा करें, लक्ष्मीपति भगवान् बैठनेके समय तुम्हारी रक्षा करें और सर्व ग्रहोंके भयसे दूर करनेवाले यज्ञभोक्ता भगवान् भोजनके समय तुम्हारी रक्षा करें ॥ २६ ॥ डाकिनी, शाकिनी, यातुधान, कूष्माण्ड, बालग्रह भूत, प्रेत, पिशाच, यक्ष, राक्षस, विनायकगण ॥ २७ ॥ कोटरा, रेवती, ज्येष्ठा, पूतना, मातृकादिक जो राक्षसी हैं सो और उन्माद, अपस्मारादिक जो जो रोगके करनेवाले देह, प्राण, इन्द्रियोंके द्रोही हैं ॥ २८ ॥ और जो जो स्वप्नमें देखनेके उत्पात हैं वृद्ध ग्रह, बाल ग्रह, योगिनी, वेताल, जो समस्त विष्णु भगवान्के नाम लेनेसे डरतेहैं सो सब नष्ट होजॉय ॥ २९ इस प्रकार हाथ जोड गोपियोने विष्णुभगवान्की प्रार्थनासे रक्षा करके श्रीयशोदानन्दनको यशोदाको सौंपदिया

तब यशोदाजीने मनमोहनप्यारेको दूध पियाय घरमें छिपायके शय्यापर सुवायदिया ॥ ३० ॥ उसी अवसरमें नन्दादिक व्रजवासीभी मथुरासे आगये, तब मार्गमें मरीहुई पूतनाको पडी देखकर बड़ा आश्चर्य माना ॥ ३१ ॥ नन्दजी कहनेलगे कि, वसुदेवजी तो निश्चय कोई ऋषि वा योगेश्वर जान पड़ते हैं, क्योंकि जो कुछ उन्होंने हमसे कहा था वही हुवा. हमसे कहा था कि, तुम शीघ्र मथुरासे गोकुलको जाओ वहां कोई नया उत्पात होनेवाला है, सो आतेही नेत्रोंसे देखलिया ॥ ३२ ॥ पीछे सब गोकुलवासियोंने पूतनाके देहको कुल्हाडोंसे काट काटकर घरोंसे दूर लेजाकर चितामें धर उसको फूँकदिया ॥ ३३ ॥ जिस समय पूतनाका शरीर जलने लगा तो उसकी चितामेंसे अगरकीसी सुगंधिका धुवाँ निकलने लगा

तावन्नंदादयो गोपा मथुराया व्रजं गताः ॥ विलोक्य पूतनादेहं बभूवुरतिविस्मिताः ॥ ३१ ॥ नूनं वतर्षिः संजातो योगेशो वा समास सः ॥ स एव दृष्टो ह्युत्पातो यदाहानकदुन्दुभिः ॥ ३२ ॥ कलेवरं परशुभिश्छित्त्वा तत्ते व्रजौकसः ॥ दूरे क्षिप्त्वाऽवयवशो न्यदहन्काष्ठवेष्टितम् ॥ ३३ ॥ दह्यमानस्य देहस्य धूमश्चागुरुसौरभः ॥ उत्थितः कृष्णनिर्भुक्तसपद्यहतपाप्मनः ॥ ३४ पूतना लोकबालघ्नी राक्षसी रुधिराशना ॥ जिघांसयापि हरये स्तनं दत्त्वाऽऽप सद्गतिम् ॥ ३५ ॥ किं पुनः श्रद्धया भक्त्या कृष्णाय परमात्मने ॥ यच्छन्प्रियतमं किं नु रक्तास्तन्मातरो यथा ॥ ३६ ॥ पद्भ्यां भक्तहृदिस्थाभ्यां वंद्याभ्यां लोकवंदितैः ॥ अंगं यस्याः समाक्रम्य भगवानपिबत्स्तनम् ॥ ३७ ॥ यातुधान्यपि सा स्वर्गमवाप जननीगतिम् ॥ कृष्णभुक्तस्तनक्षीराः किमु गावो नु मातरः ॥ ३८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रने उसके स्तन जो पान किये थे इससे सब पाप उसके दूर होगये ॥ ३४ ॥ जगतके बालकोंकी मारनेवाली और रुधिरकी प्यासी पूतनाने भगवान्को स्तन पिलाकर मारनेकी इच्छा की परन्तु भगवान्ने तोभी उसको मोक्ष दिया ॥ ३५ ॥ फिर श्रद्धा और भक्तिकरके श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्को माता अत्यन्त प्रिय पदार्थोंकी देनेवाली मुक्तिको पावै तो क्या आश्चर्यकी बात है ? ॥ ३६ ॥ अपने जनोंके हृदयमें वास करनेवाले और लोकवन्दित देवताओंके भी पूजनीय ऐसे जो देवताधिपति ब्रह्मा जिनको प्रणाम करैं ऐसे चरणारविन्दोंसे पूतनाका अंग दाबकर श्रीकृष्णचन्द्रने स्तन पान किया ॥ ३७ ॥ माताकी गति स्वर्ग है उस गतिको पूतना राक्षसीने प्राप्त किया और जिन गायों, गोपियोंका दूध

श्रीकृष्णचंद्रने पिया है जो वह सुन्दर गतिको प्राप्त होयँ तो क्या आश्चर्य है ? ॥ ३८ ॥ मोक्षको आदिलेकर समस्त पदार्थोंके देनेंवाले देवकीके पुत्र भगवान्ने पुत्रके स्नेहसे गाय और गोपियोंका दूध परिपूर्ण होकर पिया ॥ ३९ ॥ हे राजन्! श्रीकृष्णचन्द्रमें पुत्रभाव माननेवाली उन माता और गोपियोंको अज्ञानसे उत्पन्न होनेवाला संसार न होगा ॥४०॥ व्रजवासी लोग पूतनाकी चिताके धुयेंकी सुगंधि सूँघकर परस्पर कहने लगे कियह आज क्या है ? और यह सुगन्धि कहांसे आती है ? यह कहतेहुए नन्दादिक गोकुलमें आये ॥४१॥ तब ग्वालबालोंके मुखसे पूतनाका आना और उसका मरना और कुशलपूर्वक बालकका बचना सुनकर नन्दादिक व्रजवासी बड़ा आश्चर्य माननेलगे ॥४२॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! उदारबुद्धि नन्दजी मथुरासे आनकर पुत्रको गोदमें लेकर परमानन्दको प्राप्त हुए और बारंबार उसके शिरको सूंघ सूंघ मनही मनमें प्रसन्न

पयांसि यासामपिबत्पुत्रस्नेहस्नुतान्यलम् ॥ भगवान्देवकीपुत्रः कैवल्याद्यखिलप्रदः ॥ ३९ ॥ तासामविरतं कृष्णे
कुर्वतीनां सुतेक्षणम् ॥ न पुनः कल्पते राजन्संसारोऽज्ञानसंभवः ॥ ४० ॥ कटधूमस्य सौरभ्यमवघ्राय व्रजौकसः ॥
किमिदं कुत एवेति वदंतो व्रजमाययुः ॥ ४१ ॥ ते तत्र वर्णितं गोपैः पूतनागमनादिकम् ॥ श्रुत्वा तन्निधनं स्वस्ति
शिशोश्चासन्सुविस्मिताः ॥ ४२ ॥ नंदः स्वपुत्रमादाय प्रेत्यागतमुदारधीः ॥ मूर्ध्न्युपाघ्राय परमां मुदं लेभे कुरूद्वह
॥ ४३ ॥ य एतत्पूतनामोक्षं कृष्णस्यार्भकमद्भुतम् ॥ शृणुयाच्छ्रद्धया मर्त्यो गोविंदे लभते रतिम् ॥ ४४ ॥ इति श्री
मद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० पूतनामोक्षो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

होते थे और चूम चूमकर प्यार करते थे ॥ ४३ ॥ श्रीशुकदेवजीसे राजा परीक्षित्ने बूझा कि, हे भगवन् ! यह पूर्वजन्ममें पूतना कौन थी ? जिसको श्रीकृष्णचन्द्र महाराजने ऐसी उत्तम गति दी ? श्रीशुकदेवजी बोले कि, प्रथम जन्ममें यह राजा बलिकी कन्या थी और रत्नमाला इसका नाम था, जिस समय वामनजीके स्वरूपको इसने देखा तो मनहीमनमें यह कामना करी कि, जो ऐसा सुन्दर सुत मैं पाऊं तो हृदयपर रखकर स्तनपान कराऊं. श्रीभगवान् वासुदेव सर्व घटघटके वासी उसके हृदयकी गति जानकर उससे कहा कि, कृष्णावतारमें तेरी मनोकामना पूर्ण करूंगा. दैत्यकुलमें जो इसका जन्म था इसलिये तामसी देहके कारण राक्षसकेही घरमें जन्म लिया और पूतना नाम हुवा ॥ ४४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

दोहा—इस सप्तम अध्यायमें, शकटासुरहि गिराय। माताको मुखमें दिये, तीनों लोक दिखाय॥ १॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे प्रभो! छः प्रकारके ऐश्वर्यसे परिपूर्ण सब प्राणियोंके दुःखोंके दूर करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने जिन जिन अवतारोंको धारण करके जो जो लीला करी हैं वह सब मेरे कानोंको और मेरे मनको प्रिय लगती हैं॥१॥ जो मनुष्य श्रीकृष्णचन्द्रके चरित्रोंकी कथा दिन रात सुनतेहैं उनके मनकी ग्लानि जाती रहती है और अनेक प्रकारकी तृष्णाभी दूर हो जाती हैं, शीघ्रही सम्पूर्ण अन्तःकरणकी शुद्धि हो जाती है, भगवान्में भक्ति और प्रेम बढताहै और हरिभक्तोंसे मित्रता होतीहै इसलिये अनुग्रह करके श्रीकृष्णके मनोहर चरित्र मुझको सुनाओ ॥ २ ॥ और अनन्त मनुष्य देह धारणकर मनुष्योंकीसी लीला

राजोवाच॥ येनयेनावतारेण भगवान्हरिरीश्वरः॥ करोति कर्णरम्याणि मनोज्ञानि च नः प्रभो॥ १॥ यच्छृण्वतोऽपैत्यरतिर्वितृष्णा सत्त्वं च शुध्यत्यचिरेण पुंसः भक्तिर्हरौ तत्पुरुषे च सख्यं तदेव हारं वद मन्यसे चेत्॥ २॥ अथान्यदपि कृष्णस्य तोकाचरितमद्भुतम्॥ मानुषं लोकमासाद्य तज्जातिमनुरुंधतः॥ ३॥ श्रीशुक उवाच॥ कदाचिदौत्थानिककौतुकाप्लवे जन्मर्क्षयोगे समवेतयोषिताम्॥ वादित्रगीतद्विजमंत्रवाचकैश्चकार सूनोरभिषेचनं सती॥ ४॥ नंदस्य पत्नी कृतमज्जनादिकं विप्रैः कृतस्वस्त्ययनं सुपूजितैः॥ अन्नाद्यवासस्स्रगभीष्टधेनुभिः संजातनिद्राक्षमशीशयच्छनैः॥ ॥ ५॥ औत्थानिकौत्सुक्यमना मनस्विनी समागतान्पूजयती व्रजौकसः॥ नैवाशृणोद्वै रुदितं सुतस्य सा रुदन्स्तनार्थी चरणावुदक्षिपत्॥ ६॥

करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रका मनोहर अद्भुत बालचरित्र हमारे सामने वर्णन करो॥३॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! जब बहुत दिन व्यतीत हुए तो श्रीकृष्णकी वर्षगाँठके उत्सवका दिन आया और उसी दिन जन्मनक्षत्रका योगभी आगया तो उस दिन महामंगल हुवा और सब गोपिकाभी बधाई लेलेकर आईं. नन्दरानी यशोदाजीने बाजे बजवाये, गीतगवाये, ब्राह्मणोंको बुलाकर स्वस्तिवाचन पढवाये और श्रीकृष्णचन्द्रको अभिषेक स्नान कराने लगीं॥४॥ जब स्नान करवाया तो बालमुकुन्दके नेत्रोंमें निद्रा आगई, तब सहजसे श्रीकृष्णको गाड़ेके नीचे पालनेमें व्रजरानीने थपकोरके सुलादिया॥ ५॥ भगवान्की बधाई लेनेसे जिनके मनमें अत्यन्त हर्ष बढ़रहा था, वह यशोदारानी उदारचित्त घर आईहुई गोपियोंका आदर

सन्मान कररही थी और ऐसी मग्न होरही थी कि, अपने पुत्रके रोनेका शब्दभी नहीं सुनसकीं, कृष्णको भूख लगी तो दूध पीनेकी इच्छा हुई, तब रोते २ पॉव ऊपरको उठा लिये ॥६॥ गाड़ेके नीचे पालनेमें सोतेहुए श्रीकृष्णके अति छोटे २ कोमल कमलसे जो चरणारविन्द लाल लाल मूंगोंके रंगथे, उन चरणोंकी ठोकरसे गाडा गिरपडा और अनेक प्रकारसे रसोंसे भरे तांबे, पीतलके बासन गिरपड़े, पहिये न्यारे न्यारे उखडकर गिरगये, धुरी निकलगई, जुआ टूटगया ॥७॥ यशोदा आदि लेकर जो जो व्रजकी स्त्रियें थीं और जो जो भेंटें लेकर वसुदेवके घर उत्सवमें आई थीं, और नन्दजीसे आदि लेकर जो जो व्रजवासी थे, सो सब उस आश्चर्यको देखके व्याकुल होगये कि, आपसे आप गाडा किस प्रकार टूट पडा ॥८॥ कोई कुछ कोई कुछ परस्पर विवाद करके कहने लगे और मनही मनमें व्याकुल थे परन्तु किसीको कुछ निश्चय नहीं हुआ तब नन्द यशोदासे समीपके खेलनेवा

**अधश्शयानस्य शिशोरनोऽल्पकप्रवालमृद्वंघ्रिहतं व्यवर्तत ॥ विध्वस्तनानारसकुप्यभाजनं व्यत्यस्तचक्राक्षविभिन्न कूबरम् ॥ ७ ॥ दृष्ट्वा यशोदाप्रमुखा व्रजस्त्रिय औत्थानिके कर्मणि याः समागताः ॥ नंदादयश्चाद्भुतदर्शनाकुलाः कथं स्वयं वै शकटं विपर्यगात् ॥ ८ ॥ ( इति ब्रुवंतोऽतिविवादमोहिता जनाः समंतात्परिवव्रुरार्तवत् ) ॥ ऊचुरव्यवसितमतीन्गोपान्गोपीश्च बालकाः ॥ रुदताऽनेन पादेन क्षिप्तमेतन्न संशयः ॥ ९ ॥ न ते श्रद्दधिरे गोपा बालभाषितमित्युत ॥ अप्रमेयं बलं तस्य बालकस्य न ते विदुः ॥ १० ॥ रुदंतं सुतमादाय यशोदा ग्रहशंकिता ॥ कृतस्वस्त्ययनं विप्रैः सूक्तैः स्तनमपाययत् ॥ ११ ॥**

ले बालकोंने कहा कि, तुम किसी बातका सन्देह क्यों करते हो, हमने अपनी आँखोंसे देखा कि, रोते रोते श्रीकृष्णने पॉवकी ठोकर मारी इससे यह शकट उलटकर गिर पड़ा, इसमें किंचिन्मात्रभी सन्देह नहीं ॥९॥ बालक समझकर श्रीकृष्णके अनन्त बलको किसीने नहीं जाना, इसलिये उन बालकोंकी बातका किसीने विश्वास नहीं माना और कहने लगे कि, कहां श्रीकृष्णके कोमल कमलसे चरण और कहां यह महा कठोर शकट, छोटेसे बालककी ठोकरसे कैसे टूट सक्ता है? भाई हमको तो किसी प्रकार विश्वास नहीं आता ॥ १० ॥ यशोदाने रोते हुये अपने पुत्रको उठाकर हृदयसे लगा लिया और कहने लगी आज कोई बडा खोटा ग्रह हमारे ऊपर आगया था परन्तु तुम

पंचोंके प्रतापसे मेरा बालक बचा. उसीसमय ब्राह्मणोंको बुलाय बहुतसा दान पुण्य कर स्वस्तिवाचन पढवाकर व्रजभूषण प्यारेको दूध पिलाया और बारबार यही विचार करती रही कि, कहीं डर न गया हो ॥ ११ ॥ परन्तु श्रीकृष्णचन्द्रके प्रभावको न जाना और ब्राह्मणोंके कहनेसे आठों दिशाओंमें बलिदान करके और सम्पूर्ण वस्तु धरके गाड़ा रख दिया और ब्राह्मणोंने नवग्रहादिकोंका पूजन होम कराय; दधि, अक्षत, फल, फूल, कुश, चन्दन मँगाय जलसे गाडेका पूजन किया, देखो ! प्रेमी व्रजवासियोंका धान्य खाखाकर व्रजके ब्राह्मणभी प्रेमी हो गये जो गाड़ेका पूजन किया ॥ १२ ॥ निन्दा, झूंठ, पाखण्ड, ईर्षा, हिंसा, अभिमान नहीं है जिन पुरुषोंके उन सत्यवादी ब्राह्मणोंका अशीर्वाद कभी निष्फल नहीं होता ॥ ॥ १३ ॥ यह बात मनमें विचारकर न्दरायजी श्रीकृष्णको गोदमें लेकर श्रेष्ठ ब्राह्मणोंसे सामवेद, ऋग्वेद, यजुर्वेदके मंत्रोंसे शुद्ध और पवित्र

पूर्ववत्स्थापितं गोपैर्बलिभिः सपरिच्छदम् ॥ विप्रा हुत्वाऽर्चयांचक्रुर्दध्यक्षतकुशांबुभिः ॥ १२ ॥ येऽसूयानृतदंभेर्ष्या हिंसामानविवर्जिताः ॥ न तेषां सत्यशीलानामाशिषो विफलाः कृताः ॥१३॥ इति बालकमादाय सामर्ग्यजुरुपाकृतैः ॥ जलैः पवित्रौषधिभिरभिषिच्य द्विजोत्तमैः ॥ १४ ॥ वाचयित्वा स्वस्त्ययनं नंदगोपः समाहितः ॥ हुत्वा चाग्निं द्विजा तिभ्यः प्रादादन्नं महागुणम् ॥ १५ ॥ गावः सर्वगुणोपेता वासस्स्रग्रुक्ममालिनीः ॥ आत्मजाभ्युदयार्थाय प्रादात्ते चान्व जत ॥ १६ ॥ विप्रा मंत्रविदो युक्तास्तैर्याः प्रोक्तास्तथाशिषः ॥ ता निष्फला भविष्यंति न कदाचिदपि स्फुटम् ॥ ॥ १७ ॥ एकदाऽऽरोहमारूढं लालयंती सुतं सती ॥ गरिमाणं शिशोर्वोढुं न सेहे गिरिकूटवत् ॥ १८ ॥

औषधियोंके पानीसे पुत्रका अभिषेककरातेभये॥१४॥फिर स्वस्तिवाचन और अग्निमें होम करातेभये नन्दरायजी और सब गोप गोपियोंने सावधान होकर श्रेष्ठ गुणकारी अन्नका दान ब्राह्मणोंको दिया ॥ १५ ॥ सर्वगुणवाली गायोंको सुन्दर सुन्दर वस्त्रोंकी झूलें उढाय, स्वर्ण, चांदी और पुष्पोंकी माला आभूषण पहिराय, कञ्चनसे सींग मढाय पुत्रके कल्याणके लिये दीं और ब्राह्मणोंसे आशीर्वाद लिया ॥ १६ ॥ वेद मंत्रोंके जाननेवाले योग्य ब्राह्मणोंने जो जो आशीर्वाद दिये सो उसी प्रकार होंगे. क्योंकि ब्रह्मवाक्य किसी समय निष्फल नहीं होते, यह बात शास्त्र और पुराणोंसे प्रकट है ॥ १७ ॥ एक दिन नन्दरानी श्रीकृष्णको लाड लडा लडाकर प्यार कर रही थी, उसी ससय श्रीकृष्णचन्द्रने पर्वतके समान अपने

शरीरका भार बढाया कि, वह भारी भार यशोदाजीसे सम्हारा न गया, बोझ बढानेका कारण यह है कि, श्रीकृष्णने जाना कि, जो मैं माताकी गोदमें रहा तो यह जो मेरे सन्मुख तृणावर्त्त उपस्थित है सो यह मेरी मातासहित मुझको उठाकर ले जायगा, इसलिये मुझको कष्ट होय तो होय परंतु मेरे कारण मेरी माताको कष्ट न होय ॥ १८ ॥ यशोदाने श्रीकृष्णमें भारी भार समझकर बड़ा आश्चर्य माना और बोझसे अति पीडित होकर त्रिलोकीनाथको पृथ्वीपर बैठालकर परमेश्वरका ध्यान करने लगी और मनही मनमें विचार करने लगी कि, आज मेरे कन्हैयामें इस प्रकार बोझ क्यों होगया ? इसी शोच विचारमें घरके कार्यमें लगगई ॥ १९॥ कंसका अनुचर जो तृणावर्त्त महाबलशाली था, कंसने

भूमौ निधाय तं गोपी विस्मिता भारपीडिता ॥ महापुरुषमादध्यौ जगतामास कर्मसु ॥ १९ ॥ दैत्यो नाम्ना तृणावर्तः कंसभृत्यः प्रणोदितः ॥ चक्रवातस्वरूपेण जहारासीनमर्भकम् ॥ २० ॥ गोकुलं सर्वमावृण्वन्मुष्णंश्चक्षूंषि रेणुभिः ॥ ईरयन्सुमहाघोरशब्देन प्रदिशो दिशः ॥ २१ ॥ मुहूर्तमभवद्गोष्ठं रजसातमसा वृतम् ॥ सुतं यशोदा नापश्य त्तस्मिन्न्यस्तवती यतः ॥ २२ ॥ नापश्यत्कश्चनात्मानं परं चापि विमोहितः ॥ तृणावर्तनिसृष्टाभिः शर्कराभिरुपद्रुतः ॥ ॥ २३ ॥ इति खरपवनचक्रपांसुवर्षे सुतपदवीमबलाऽविलक्ष्य माता ॥ अतिकरुणमनुस्मरंत्यशोचद्भुवि पतिता मृतवत्सका यथा गौः ॥ २४ ॥

कृष्णके मारनेके लिये उसको भेजा, वह पवनके बबूलेका रूप धरकर आया और पृथ्वीपर खेलते हुए कृष्णको उड़ाकर लेगया ॥ २० ॥ सब गोकुल धूरिसे आच्छादित होगया और ऐसी धूरि उडी कि सबकी ऑखें मिचगईं और अन्धकार हो गया, उसके घोरशब्दसे दिशा विदिशाओंमें सन्नाटा होने लगा ॥ २१ ॥ दो घडी तक गोकुलमें अन्धकार छायरहा, यशोदा व्रजभूषणके उठानेको आँगनमें दौडी आई, देखा तो वहाँ कृष्णका पता भी नहीं ॥ २२॥ तृणावर्तने कंकरी,ठीकरियोंकी बडी भारी वर्षा करी जिससे सब गोकुलवासी मोहको प्राप्त होकर अपनेही आपको न देखसके फिर दूसरेका देखना तो महाकठिन था ॥२३॥ इस प्रकार महाकठिन धूरिकी वर्षा होनेसे और आँधीके चलनेसे यशोदाने ढूँढते ढूँढते

कहीं भी व्रजभूषण प्यारेको नहीं पाया, तब अत्यन्त व्याकुल हो मरेहुए बछड़ेवाली गायकी नाईं निर्बल होकर पृथ्वीपर गिरपड़ी और करुणा भरे वचन कह कहकर शोच करने लगी ॥ २४ ॥ उस समय यशोदाका रुदन सुनकर पशुपक्षियोंकाभी हृदय विदीर्ण होताथा, अत्यन्त पीड़ित और महाव्याकुल हुई नेत्रोंमें आंसू भरे गोपियें श्रीकृष्णके विना देखे रोरोकर प्राण त्यागनेको प्रस्तुत थीं ॥ २५॥ इतनेमें धूलिबर्षा, आँधी तो थमगई और बबूलेका रूप धरनेवाले तृणावर्त्त दैत्यका वेग, सब धरणीके धारण करनेवाले विश्वनाथ भगवान्के उठा लेजानेसे आकाशको न उडागया तो शान्त होगया, इसी कारण उस दैत्यसे अधिक भारी भार लेकर ऊपरको न उडागया * ॥ २६ ॥ जब तृणावर्त्तको

**रुदितमनुनिशम्य तत्र गोप्यो भृशमनुतप्तधियोऽश्रुपूर्णमुख्यः ॥ रुरुदुरनुपलभ्य नंदसूनुं पवन उपारतपांसुवर्षवेगे ॥ ॥ २५ ॥ तृणावर्तः शांतरयो वात्यारूपधरो हरन् ॥ कृष्णं नभो गतो गंतुं नाशक्नोद्भूरिभारभृत् ॥ २६ ॥ तमश्मानं मन्यमान आत्मनो गुरुमत्तया ॥ गले गृहीत उत्स्रष्टुं नाशक्नोदद्भुतार्भकम् ॥ २७ ॥ गलग्रहणनिश्चेष्टो दैत्यो निर्गतलोचनः ॥ अव्यक्तरावो न्यपतत्सहबालो व्यसुर्व्रजे ॥ २८ ॥ तमंतरिक्षात्पतितं शिलायां विशीर्णसर्वावयवं करालम् ॥ पुरं यथा रुद्रशरेण विद्धं स्त्रियो रुदंत्यो ददृशुः समेताः ॥ २९ ॥**

बहुत बोझ ज्ञात होने लगा तब यह जाना कि, मैं किसी बडे पत्थरको उठालायाहूं, क्या कोई वज्र मेरे हाथमें है । यह कह श्रीकृष्णसे छूटनेकी इच्छा करने लगा, परंतु श्रीकृष्णने उसका कण्ठ ऐसा गहिकर पकडा था कि, वह किसी प्रकार न छूट सके ॥ २७ ॥ कण्ठके घुटनेसे उसकी चेष्टा हत होगई, नेत्र निकलपडे, मुखसे शब्द न निकल सका, प्राणहीन होकर वह तृणावर्त दैत्य श्रीकृष्णसमेत गोकुलमें गिरा ॥२८॥ जैसे महादेवके बाणका मारा त्रिपुरासुर पृथ्वीपर गिरा था, ऐसेही आकाशसे वह विकराल दैत्य शिलाके ऊपर गिरा, जिसके सब अंग टूटकर चूर होगये, यह महा

* शंका–श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द मुनिमनरञ्जन भक्तभयभञ्जन भगवान्का नाम है, फिर कृष्णचन्द्रने अपनी माताको और व्रजवासियोंको दुःखी करके और अपनी माताको रुवायके अपनी देहमें भारको बढाया तो जब तृणावर्त्त हरिको हरिके ले चला तब भगवान्ने अपनी देहमें भार क्यों नहीं बढाया, जो राक्षसके उठानेसे न उठते तो सबको कष्ट क्यों होता ?

उत्तर–ब्रह्माने पहिले तृणावर्त्तको वरदान दिया था, तेरे किये दु.खकरके यशोदाकी आँखोंसे आंसू गिरेंगे तब तेरी मृत्यु होगी इसलिये श्रीकृष्णने अपनी देहमें भार नहीं बढाया ॥

भयानकरूप उस तृणावर्तका रोती हुई ब्रजबालाओंने देखा ॥ २९ ॥ उस तृणावर्तकी छातीके ऊपर निर्भय खेलता हुवा श्रीकृष्णको भी देखा, सो तुरंत गोपियोंने दौडकर श्रीकृष्णको उठा, यशोदाकी गोदमें दे दिया और बड़ा आश्चर्य मानकर सब गोपी यह कहने लगीं कि, बालकको उठाकर यह राक्षस आकाशमें लेगयाथा, सो यह बालक मृत्युके मुखमेंसे फिर निकलकर आया है ॥ ३० ॥ नंदादिक गोप और गोपिका श्रीकृष्णको पाकर परमानंदको प्राप्त हुए और परस्पर कहने लगे कि बड़े आश्चर्यकी बात है कि, देखो इस राक्षसने इस बालकके मारनेमें कुछभी कसर नहीं रक्खी, परंतु भगवान्नें इसको बचाया और यह दुष्ट अपने पापसे आपही मरगया और यह बालक साधुकी समान है, इसलिये इस दुष्टके हाथसे छूट आया, साधु पुरुष अपनी समताके भयसे छूटजाते हैं ॥ ३१ ॥ देखो हमने ऐसा कौनसा भारी तप किया है ? क्या भगवान् वासुदेवका पूजन

**आदाय मात्रे प्रतिहृत्य विस्मिताः कृष्णं च तस्योरसि लंबमानम् ॥ तं स्वस्तिमन्तं पुरुषादनीतं विहायसा मृत्युमुखात्प्रमुक्तम् ॥ गोप्यश्च गोपाः किल नंदमुख्या लब्धाशिषः प्रापुरतीव मोदम् ॥ ३० ॥ अहो बतात्यद्भुतमेष रक्षसा बालो निवृत्तिं गमितोऽभ्यगात्पुनः ॥ हिंस्रः स्वपापेन विहिंसितः खलः साधुः समत्वेन भयाद्विमुच्यते ॥ ३१ ॥ किं नस्तपश्चीर्णमधोक्षजार्चनं पूर्तेष्टदत्तमुत भूतसौहृदम् ॥ यत्संपरेतः पुनरेव बालको दिष्ट्या स्वबंधून्प्रणयन्नुपस्थितः ॥ ३२ ॥ दृष्ट्वाद्भुतानि बहुशो नंदगोपो बृहद्वने ॥ वसुदेववचो भूयो मानयामास विस्मितः ॥ ३३ ॥ एकदार्भकमादाय स्वांकमारोप्य भामिनी ॥ प्रस्नुतं पाययामास स्तनं स्नेहपरिप्लुता ॥ ३४ ॥**

कियाहै ? क्या कुआँ, बावडी, ताल, खुदवाये हैं ? क्या पंचयज्ञ कियेहैं ? क्या कोई बड़ाभारी दान किया है ! अथवा भूखे नंगे प्राणियोंपर दया करी है ? जिन पुण्योके प्रभावसे मृत्युको प्राप्त हुवा हमारा बालक अपने माता पिता बन्धुओंके सुख देनेके लिये लौटकर आगया ॥ ३२ ॥ नंदजीने गोकुलमें बहुतसे उत्पातोंको देखकर अपने मनमें बड़ा आश्चर्य माना, हमसे मथुरामें वसुदेवजीने पहिलेही कह दिया था कि, गोकुलमें बड़ाभारी उत्पात होगा, सो आज हमको वसुदेवजीके वचनका पूरा विश्वास हुवा ॥ ३३ ॥ एक समय यशोदाजी मनमोहन प्यारेको अपनी गोदमें बैठालकर मोहमें अतिनिमग्न होकर जिन स्तनोंसे दूध टपकता था सो स्तन पिलाने लगी, देखो यशोदाके कैसे उत्तम भाग्य हैं ॥ ३४ ॥

कुछ एक स्तन पिया पीछे यशोदाजी अपनी मन्दमुसकान सहित श्रीकृष्णचन्द्रके मुखारविन्दके ऊपर अँगुली धरकर दूध पिलाने लगीं, इतनेहीमें हे राजन्! श्रीकृष्णने जम्भाई ली उस समय उनके मुखमें यह सब संसार देखा ॥ ३५ ॥ आकाश, स्वर्ग, पृथ्वी, तारागण, दिशा, सूर्य, चन्द्रमा, अग्नि, वायु, समुद्र, द्वीप, पर्वत, नदी, वन, स्थावर, जंगम, जीव इन सबको देखा ॥ ३६ ॥ हे राजन्! सब विश्वको तत्काल यशोदा श्रीकृष्णके मुखमें

पीतप्रायस्य जननी सा तस्य रुचिरस्मितम् ॥ मुखं लालायती राजञ्जृंभतो ददृशे इदम् ॥ ३५ ॥ खं रोदसी ज्योतिरनीकमाशाः सूर्येंदुवह्निश्वसनांबुधींश्च ॥ द्वीपान्नगांस्तद्दुहितॄर्वनानि भूतानि यानि स्थिरजंगमानि ॥ ३६ ॥ सा वीक्ष्य विश्वं सहसा राजन्संजातवेपथुः ॥ संमील्य मृगशावाक्षी नेत्रे आसीत्सुविस्मिता ॥ ३७ ॥ इति श्रीभागवते महापु० दशमस्कंधे पू० शकटतृणावर्तभंजनविश्वप्रदर्शनं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ गर्गः पुरोहितो राजन्यदूनां सुमहातपाः ॥ व्रजं जगाम नंदस्य वसुदेवप्रचोदितः ॥ १ ॥

देखकर डरके मारे कम्पायमान होकर अपने मृगकेसे नेत्र बन्द करलिये और बड़ा आश्चर्य माना कि, इस बालकके मुखमें मैने क्या जाल जंजाल देखा ❀ ॥ ३७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां तृणावर्तमोक्षो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥ दोहा–अष्टममें श्रीगर्गमुनि नन्दराय गृह आय। नामकरण उत्सव कियो, मुखमें विश्व दिखाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! बड़े तपस्वी और यादवोंके पुरोहित

---

❀ राजा परीक्षित् बोले कि हे प्रभो! पूर्वजन्ममें यह तृणावर्त्त कौन था, जो इसने राक्षसका शरीर पाया, यह सब कथा मुझको समझाकर कहो। श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! यह तृणावर्त्त पाण्डुदेशका राजा था और विश्वविजय इसका नाम था दुर्वासा ऋषिके शापसे यह राक्षस होगया, परीक्षित्ने बूझा कि, क्या ऐसा खोटा कर्म उसने किया जो यह शाप दुर्वासाने दिया ? श्रीशुकदेवजी बोले कि, पाण्डुदेशका नरेश विश्वविजय था और एक सहस्र इसकी स्त्री थीं, एक दिन उन सब स्त्रियों समेत वनविहारके हेतु वनको गया वहा ऊंचे ऊंचे वृक्ष आकाशसे वातें कररहे, सुन्दर सुन्दर फल फूल खिलरहे, मोर कीर कोकिला, बोलरहे, एक ओरको गन्धमादन पर्वत निरालाही शोभा देरहा, उसके नीचे पुष्पमद्रानदी न्यारीही लहरें देती चली जाती थी ऐसा शोभायमान निर्जन वन देखकर उसी नदीमें स्त्री और आप नंगा होकर जलक्रीडा करनेलगा, मद पीपी कर स्त्री और राजा ऐसा मतवाला होगया कि, सम्पूर्ण लज्जा त्याग निर्लज्ज बन जलविहार करनेलगा, उसी समय एकलाख शिष्योंको साथ लिये दुर्वासा ऋषि भी उसी आश्रममें आगये, देखा तो सब स्त्रियोंके सग राजा नगा केलि कर रहा है, मुनिने कोपकरके शाप दे दिया कि रे दुष्ट! मेरे वचनके प्रतापसे तू असुर होजा, और भारतखण्डमें एक लाख वर्षतक भ्रमता फिर, जब व्रजमें श्रीकृष्णचन्द्र अवतार लेंगे तू उनके हाथसे मृत्यु पावेगा तब तेरी मोक्ष होगी, राजा यह शाप सुन बहुत उदास हुवा और अग्निकुण्ड बनाय सब स्त्रियों सहित अपना शरीर भस्म कर दिया ॥

श्रीगर्गाचार्य वसुदेवजीके भेजेहुए मथुरा पुरीसे गोकुलमें नन्दरायजीके घर आये ॥ १ ॥ गर्गाचार्यको देखकर नन्दजी बहुत प्रसन्न हुये और उठकर दण्डवत् प्रणाम किया और भगवान्की समान जानकर पूजन किया ॥ २ ॥ गर्गाचार्यजीको सुंदर आसनपर बैठालकर षट्रस भोजन कराया और मधुर वाणीसे नन्दरायजी बोले कि, अहो ब्रह्मन् ! आप तो परिपूर्ण हो आपका पूजन हम किस प्रकार करसक्तेहैं ॥ ३ ॥ हे भगवन् ! दीन गृहस्थ लोगोंके कल्याण करनेके लिये आपसरीखे महात्मा अपने आश्रमसे गृहस्थोंके घर जातेहैं और उनसे अपना कुछ प्रयोजन नहीं रखते ॥ ४ ॥ और जो देखने और सुननेमें नहीं आता उस ज्ञानका प्रगट करनेवाला और सूर्य चन्द्र नक्षत्रादिकोंका प्रतिपादन करनेवाला ज्योतिषशास्त्र साक्षात

तं दृष्ट्वा परमप्रीतः प्रत्युत्थाय कृतांजलिः ॥ आनर्चाधोक्षजधिया प्रणिपातपुरस्सरम् ॥ २ ॥ सूपविष्टं कृतातिथ्यं गिरा सूनृतया मुनिम् ॥ नंदयित्वाऽब्रवीद्ब्रह्मन्पूर्णस्य करवाम किम् ॥ ३ ॥ महद्विचलनं नृणां गृहिणां दीनचेतसाम् ॥ निःश्रेयसाय भगवन्कल्पते नान्यथा क्वचित् ॥ ४ ॥ ज्योतिषामयनं साक्षाद्यत्तज्ज्ञानमतींद्रियम् ॥ प्रणीतं भवता येन पुमान्वेद परावरम् ॥ ५ ॥ त्वं हि ब्रह्मविदां श्रेष्ठः संस्कारान्कर्तुमर्हसि ॥ बालयोरनयोर्नृणां जन्मना ब्राह्मणो गुरुः ॥ ६ ॥ गर्ग उवाच ॥ यदूनामहमाचार्यः ख्यातश्च भुवि सर्वदा ॥ सुतं मया संस्कृतं ते मन्यते देवकीसुतम् ॥ ७ ॥

आपने कथन कियाहै, जिसके पढ़नेसे पुरुष भूत, भविष्य, वर्तमान कालका वृत्तान्त जान सक्ताहै ॥ ५ ॥ उस ज्योतिष शास्त्रके कर्त्ता और वेदवादियोंमेंभी आप परिपूर्ण हो, इसलिये तुम हमारे दोनों पुत्रोंका नामकरण और संस्कार करो. तब गर्गाचार्यजीने कहा कि, जो तुम्हारे गुरु आचार्य होयँ उनसे नामकरण क्यों नहीं करालेते. तब नन्दजी बोले कि, हेमहाराज ! आपके सन्मुख और कौन है ! क्योंकि ब्राह्मण जन्मसेही सबके गुरु हैं ॥ ६ ॥ फिर गर्गाचार्यने कहा कि मैं यादवोंका पुरोहित हूं और सब जगत्में विख्यात हूं, जो मैं तुम्हारे पुत्रोंका नामकरण और संस्कार करूंगा तो वह दुष्टात्मा कंस इन बालकोंको देवकीके पुत्र समझेगा * ॥ ७ ॥

* शंका—गर्गाचार्यने नन्दजीके संग कपट क्यों किया ? हम श्रीकृष्णका नाम नहीं धरेंगे यह क्यों कहा ? इसलिये तो गये ही ये' झूंठ वचन एक क्षणमें ब्राह्मणोंके सब तपका नाश कर देताहै, जान बूझकर क्यों झूठ बोले ?

और आपकी और वसुदेवजीकी परम मित्रता है यह बात भी कंस भले प्रकार जानता है और दूसरे कंसको यहभी सन्देह है कि, देवकीके गर्भमें कन्या न होनी चाहिये, कहीं अपने पुत्रको पहुँचा न दिया हो यह समझे. क्योंकि कंस दिन रात सैकडों विचार किया करता है ॥८॥ और अब तो उसने देवकीके गर्भसे कन्या उत्पन्न हुई समझही रक्खीहै और जो दूसरी यह बात सुनेगा कि, गर्गाचार्यने नन्दजीके घर जाकर बालकोका नाम रक्खा है, इससे निश्चय यह जानेगा कि यह वसुदेवजीके पुत्र हैं और कंस तो विनाही जाने इन बालकोंके मारनेका उपाय

देवक्या अष्टमो गर्भो न स्त्री भवितुमर्हति ॥ ८ ॥ इति संचितयञ्छुत्वा कंसः पापमतिः सख्यं तव चानकदुन्दुभेः ॥ देवक्या दारिकावचः ॥ अपि हंताऽऽगताशंकस्तर्हि तन्नोऽनयो भवेत् ॥ ९ ॥ नंद उवाच ॥ अलक्षितोऽस्मिन्रहसि मामकैरपि गोव्रजे ॥ कुरु द्विजातिसंस्कारं स्वस्तिवाचनपूर्वकम् ॥ १० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं सम्प्रार्थितो विप्रः स्वचिकीर्षितमेव तत् ॥ चकार नामकरणं गूढो रहसि बालयोः ॥ ११ ॥ गर्ग उवाच ॥ अयं हि रोहिणीपुत्रो रमय न्सुहृदो गुणैः ॥ आख्यास्यते राम इति बलाधिक्याद्बलं विदुः ॥ यदूनामपृथग्भावात्संकर्षणमुशंत्युत ॥ १२ ॥

कर रहाहै और जो सत्य समझकर इन बालकोको मरवादिया तो बडा अनर्थ होगा ॥ ९ ॥ नन्दजी बोले कि, हे गर्गाचार्यजी ! वह उपाय करो जो हमारे साथी व्रजवासीभी नहीं जानैं. इसप्रकार एकान्त स्थान जहाँ गायोंका खिरक था वहां बैठकर स्वस्तिवाचन पढकर दोनों बालकोंका संस्कार किया. जोकि–ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्योंको करना योग्य है ॥ १० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इस प्रकार नन्दरायजीने जब प्रार्थना करी तो एकान्तमें गर्गाचार्यजीने छिपकर नामकरण किया. क्योंकि नामकरण करनेकी इच्छासे तो गगाचार्यजी आयेही थे ॥११॥ गर्गमुनि बोले कि, यह

---

उत्तर–गर्ग मुनिने अपने मनमें विचारा कि, जो हम नदसे सत्य बोलेंगे और प्रत्यक्ष कृष्णका नाम धरेंगे तो वडे उत्साहसे बाजे बजायके अनेक हर्षसे आनन्द करेंगे तब कंसादिक दैत्य जान जायँगे कि, यह बालक किसी यदुवंशीका है तो बडाभारी उत्पात होगा, इसलिये झूँठ बोले कि, विना कपट किये नन्दजी गुप्त नाम न धराते बडा उत्साह करते और शास्त्रमें ऐसा भी लिखा हैं पराये उपकारके लिये झूँठ बोलनेका कुछ दोष नहीं होता ॥

रोहिणीका पुत्र अपने गुणोंसे सुहृदोंको रमण करावेगा, इसलिये इसका नाम राम रखना चाहिये और बल अधिकहोग इसलिये इसका नाम बलदेव रखना चाहिये और बिछुरे यादवोंको मिलावेगा इसलिये इसका नाम संकर्षण होगा ॥ १२ ॥ और यह जो तुम्हारा दूसरा पुत्र है सो यह युग युगमें अवतार धारण करता है और इसके तीन रंग हुए श्वेत, लाल, पीला, सो सत्ययुगमें शुक्लवर्ण हुवा, त्रेतामें लाल वर्ण हुवा और द्वापरमें पीतवर्ण हुवा. अब इन्द्रनीलमणिकी सदृश श्यामसुन्दररूप धारणकिया है, इसलिये 'कृष्ण' नाम रखना चाहिये ॥ १३ ॥ किसी समय यह तुम्हारा महाभाग पुत्र वसुदेवजीके घर जन्मा था, इसलिये ज्ञानीपुरुष इसका नाम वासुदेव भी कहेंगे। तुम्हारे पुत्रके गुणकर्मोंके अनुसार अनेक नाम हैं और रूपभी अनेक हैं, उनको मैं नहीं जानता और कोई दूसरा पुरुषभी नहीं जानता, क्योंकि यह बालक परब्रह्म परमेश्वरका अवतार है, इसलिये इसका भेद ब्रह्मा,

आसन्वर्णास्त्रयो ह्यस्य गृह्णतोऽनुयुगं तनूः ॥ शुक्लो रक्तस्तथा पीत इदानीं कृष्णतां गतः ॥ १३ ॥ प्रागयं वसुदेवस्य क्वचिज्जातस्तवात्मजः ॥ वासुदेव इति श्रीमानभिज्ञाः संप्रचक्षते ॥ १४ ॥ बहूनि सन्ति नामानि रूपाणि च सुतस्य ते ॥ गुणकर्मानुरूपाणि तान्यहं वेद नो जनाः ॥ १५ ॥ एष वः श्रेय आधास्यद्गोपगोकुलनन्दनः ॥ अनेन सर्वदुर्गाणि यूयमंजस्तरिष्यथ ॥ १६ ॥ पुराऽनेन व्रजपते साधवो दस्युपीडिताः ॥ अराजके रक्ष्यमाणा जिग्युर्दस्यून्समेधिताः ॥ १७ ॥ य एतस्मिन्महाभागाः प्रीतिं कुर्वंति मानवाः ॥ नारयोऽभिभवंत्येतान्विष्णुपक्षानिवासुराः ॥ १८ ॥ तस्मान्नंदात्मजोऽयं ते नारायणसमो गुणैः ॥ श्रिया कीर्त्त्यानुभावेन गोपायस्व समाहितः ॥ १९ ॥

शिव, सनकादिकभी नहीं जानसक्ते ॥ १४ ॥ गाय, गोप, गोपी और तुमको आनन्द देनेवाला यह तुम्हारा पुत्र होगा और नन्दरायजी तुम्हारे ऊपर बडे बडे कष्ट आनकर प्राप्तहोंगे, उन कष्टोंको इनकी कृपासे सहजमें तर जाओगे ॥१५॥१६॥ हे व्रजराज ! पहिले जब कोई राजा नहीं था, तब इस बालकने पृथ्वीपर सब दुष्ट चोरोंको पीडितकर महात्माओंकी रक्षा करी और चोरोंको पराजय किया॥१७॥ और जो महात्मा पुरुष इस तुम्हारे पुत्रसे स्नेह रखते हैं उनका शत्रुलोग तिरस्कार नहीं कर सक्ते. जिसप्रकार विष्णुके सहायक रहनेसे देवताओंका दैत्यलोग कुछ नहीं करसक्ते ॥ १८ ॥ हे नन्दरायजी ! यह तुम्हारा पुत्र गुण, कीर्ति, लक्ष्मी और प्रतापमें विष्णु भगवान्की समान जानपडताहै, सावधान होकर तुम इसकी रक्षा करना ॥ १९॥

शुकदेवजी बोले कि, हे व्रजनाथ! इसीराधाके साथ आपके पुत्रका विवाह होगा और यही राधा तुम्हारे कुलकी बाधा हरनेवाली होगी, यह कह सबको आशीर्वाद दे गर्गाचार्य बिदा होकर चलदिये, पीछे नन्दजीने परमानन्द हो अपने मनोरथको सब प्रकारसे परिपूर्ण समझा ॥ २० ॥ जब कुछ और थोडे दिन व्यतीत हुए तब बलदेवजी और श्रीकृष्ण दोनों भैया हाथ टेक२ कर घुटनो चलने लगे ॥ जिस समय कृष्ण और बलभद्र दोनों भाई व्रजकी कीचमें विचरते थे उससमय उनके पावोंकी पैंजनी और कटिकी किंकिणीकी झनकारका सुन्दर शब्द सुनकर यशोदा और रोहिणी मनहीं मनमें आनन्द होती थीं और जो पथिक मार्गमें जाते उनहीके पीछे घुटनों२ थोड़ी दूर चले जाते, जब वह पुरुष इनकी ओरको देखते तब डरकर अपनी माताके पासको भागते ॥२१॥२२॥तब माता यशोदा और रोहिणी अपने पुत्रको उठाय हृदयसे लगाय उनके अंगोंको देखैं हैं, कहीं तो व्रजकी कीचमें लिपट रहेहैं और कहीं

श्रीशुक उवाच ॥ इत्यात्मानं समादिश्य गर्गे च स्वगृहं गते ॥ नंदः प्रमुदितो मेने आत्मानं पूर्णमाशिषाम् ॥ २० ॥ कालेन व्रजताऽल्पेन गोकुले रामकेशवौ ॥ जानुभ्यां सहपाणिभ्यां रिंगमाणौ विजह्रतुः ॥ २१ ॥ तावंघ्रियुग्ममनुकृष्य सरीसृपंतौ घोषप्रघोषरुचिरं व्रजकर्दमेषु ॥ तन्नादहृष्टमनसावनुसृत्य लोकं मुग्धप्रभीतवदुपेयतुरंति मात्रोः ॥ २२ ॥ तन्मातरौ निजसुतौ घृणया स्नुवंत्यौ पंकांगरागरुचिरावुपगह्य दोर्भ्याम् ॥ दत्त्वा स्तनं प्रपिबतोः स्म मुखं निरीक्ष्य मुग्धस्मितालपदशनं ययतुः प्रमोदम् ॥२३॥ यर्ह्यंगनादर्शनीयकुमारलीलावंतर्व्रजे तदबलाः प्रगृहीतपुच्छैः ॥ वत्सैरितस्तत उभावनुकृष्यमाणौ प्रेक्षंत्य उज्झितगृहा जहृषुर्हसंत्यः ॥२४॥ शृंग्यग्निदंष्ट्र्यसिजलद्विजकंटकेभ्यः क्रीडापरावतिचलौ स्वसुतौ निषेद्धुम् ॥ गृह्याणि कर्तुमपि यत्र न तज्जनन्यौ शेकात आपतुरलं मनसोऽनवस्थाम् ॥ २५ ॥

प्रमादकी केशर अंगमें लगी हुई है, जिनके स्तन दूधसे खसि आये हैं उनको खिलाय खिलाय दूध पिलाय पिलाय उनकी ओरको देख २ प्रेममें मग्न होरही हैं और उनके मुखकी भोली भोली मुसक्यान और छोटी २ दँतुरियोंकी छबि निहार निहार बारंबार प्रसन्न होती थीं॥२३॥जिस समय व्रजमें गोपियोंके देखनेके योग्य श्रीकृष्ण और बलराम बाललीलाओंको करने लगे और दौड दौडकर बछरोंकी पूँछ पकड पकडकर खैंचें, जब बछडे भागते तो यह उनके पीछे पीछे खिंचे चले जाते थे, इस प्रकारकी लीला वह गोपी देख देख घरोंके कामको छोड छोड हँस हँसकर हर्षको प्राप्त होती थीं ॥२४॥ माता यशोदा और रोहिणी, अति चंचल खेलमें लगेहुये श्रीकृष्ण बलदेवको देखकर गाय बैल डाढवाले जीव, बन्दर,

अग्नि, जल, सांप पक्षी कांटोंसे रोक रोक बचाती फिराकरती थीं और घरके काम धन्धे सब छोडदियेथे,जब रोहिणी और यशोदा फिरती फिरती हार जातीं तब श्रीकृष्ण बलभद्र माताओंके मनकी गति जानकर आँगनमें खेलने लगते॥२५॥ हे राजन् । व्रजमें रामकृष्ण दोनों भाई थोड़ेही दिनों पीछे घुटनोंहीके बल नहीं बरन् चरणोंसे अनायासपूर्वक चलने लगे ॥ कभी घरमें जाते कभी बाहर आते कभी भुजा उठा उठा कर बालकोंको बुलाते कभी धौरी, धूमरी, गौरी, काली नाम लेलेकर गायोंको गुहराते कभी माखन मिश्री मातासे माँग माँगके खाते, कभी मुकुरमें जो अपना प्रतिबिम्ब दिखाई देता तो उससे कहते ले भैया तू भी माखन खाले,जब वह प्रतिबिम्ब न लेता तो दोनो हाथोसे आधा आधा कर एक भाग उसको देते, जब माखन पृथ्वीपर गिर जाता तो कहते कि, भैया अब क्यों नहीं लेते वह बातभी बताओ इन अद्भुत चरित्रोंको यशोदा मैया छिप छिपकर देखती और अपने मनही मनमें प्रसन्न होती और झट पट आनकर गोदमे उठाय मुख चूम लेती, उस परमानन्दके सुखको कौन वर्णन करसक्ता

कालेनाल्पेन राजर्षे रामः कृष्णश्च गोकुले ॥ अघृष्टजानुभिः पद्भिर्विचक्रमतुरंजसा ॥ २६ ॥ ततस्तु भगवान्कृष्णो वयस्यैर्व्रजबालकैः ॥ सहरामो व्रजस्त्रीणां चिक्रीडे जनयन्मुदम् ॥ २७ ॥ कृष्णस्य गोप्यो रुचिरं वीक्ष्य कौमारचापलम् ॥ शृण्वन्त्याः किल तन्मातुरिति होचुः समागताः ॥ २८ ॥ वत्सान्मुंचन्क्वचिदसमये क्रोशसंजातहासः स्तेयं स्वाद्वत्त्यथ दधि पयः कल्पितैः स्तेययोगैः ॥ मर्कान्भोक्ष्यन्विभजति स चेन्नात्ति भांडं भिनत्ति द्रव्यालाभे स गृहकुपितो यात्युपक्रोश्य तोकान् ॥ २९ ॥

है ॥२६॥ एक दिन मदनमोहन व्रजवासियोंके बालकोंके संग अपनी सिंहपौर पर खेल रहे थे, सबकी एक अवस्था भोली भोली सूरत, कृष्णकी प्रीतिमें मतवाले अनेक अनेक प्रकारकी लीला कर रहेथे, कभी गाते,कभी हँसते,कभी किलकारी मारते,कभी अपनी माताको पुकारते, धन्य यशोदाके भाग्यको,मदनमोहनकी उस मनोहर छविको देख २ व्रजवासी लोग स्त्री पुरुष मनहीं मनमें कहतेथे कि,कोटि कामदेवभी इस शोभाकी समताको नहीं पासक्ते,देखो बलराम और घनश्याम अपनी समान अवस्थावाले व्रजवासियोंके बालकोंको संग लेकर नई नई क्रीडा कर हमलोगोंको कैसा कैसा आनन्द देते हैं ॥२७॥ गोपी श्रीकृष्णचन्द्रकी बाललीलाकी चपलता देखकर सब जुड मिलकर आईं और श्रीकृष्णकी माता यशोदाको सुनासुनाकर यह कहनेलगीं ॥ २८ ॥ अहो यशोदा । तुम अपने पुत्रको वर्जलेना हमारे घरोमें आनकर द्वन्द्व मचावै है, हम तो गायोंको

दुहने नहीं पातीं वह पहिलेसे पहिले बछडोंको खोलदेते हैं, बछडे दूध पीजाते हैं, दुहनेवाले ग्वालियें शिरमार मारकर चले जाते हैं, यशोदा बोली,
अरी तुम्हारे घर जब यह जाय तो इसको डाट दिया करो, यशोदाजीका वचन सुनकर गोपिका कहने लगीं कि, जब हम इसको डाटैं हैं तब यह हँस
देता है, इसकी हँसी देखकर हमकोभी हँसी आजाती है और यह चोरी उपाय करके दूध दही और जो कुछ मीठे मीठे पदार्थ हमारे घरोंमें रक्खे होते हैं
उनको स्वादसे चुरा चुराकर खा जाता है और जो कुछ बचरहता है उसको बन्दरोंको खिला देता है जो बन्दरभी नहीं खाते तो जान बूझकर
दूध दही घीके चिकने बासनोंको फोड डालता है और जो कदाचित् माखन दूध इसके हाथ नहीं लगता तो क्रोध करके गालियें देता है और यह कहता
है कि, इनके घरोंमें आग लग जाओ फिर पालनेमें सोते हुए हमारे बालकोंको रुआकर भाग जाताहै ॥२९॥ और ऊंचे २ छींकोंपर धरती हैं कि, जो
इसके हाथ न आवे, तब पीढा, पट्टा, ऊखली इत्यादि धरकर चोरीका उपाय करता है और किसी किसी छीकेके बासनमें छेदकरदेता है और नीचे सब

**हस्ताऽग्राह्ये रचयति विधिं पीठकोलूखलाद्यैश्छिद्रं ह्यन्तर्निहितवयुनः शिक्यभांडेषु तद्वित् ॥ ध्वांतागारे धृतमणिगणं स्वांगमर्थप्रदीपं काले गोप्यो यर्हि गृहकृत्येषु सुव्यग्रचित्ताः ॥ ३० ॥ एवं धार्ष्ट्यान्युशति कुरुते मेहनादीनि वास्तौ स्तेयोपायैर्विरचितकृतिः सुप्रतीको यथास्ते ॥ इत्थं स्त्रीभिः सभयनयनश्रीमुखालोकिनीभिर्व्याख्यातार्था प्रहसितमुखी न ह्युपालब्धुमैच्छत् ॥ ३१ ॥**

बालक मुख लगाकर सब गोरस पी जाते हैं और जो मीठा दही होता है तब तो खाजाते हैं और जो खट्टा होताहै तो गिरा देते हैं और जो मेवा मिष्टान्न
होताहै उसको बालकोंके कन्धेपर चढ़कर खा लेताहै और जो हम अन्धेरेमें घरमें दही माखन कहीं छिपाकरभी धरें हैं, तो इसके आभूषणोंमें जो रत्न,
मणि, माणिक, हीरे जडेहैं, उनका प्रकाश हो जाताहै, दूसरे इसका जो चन्द्रमासा मुख है उसकी उजियालीका चांदना होजाताहै तब हमारा धरा ढका
सब निकाल लावे है, तबतक हम घरमें बैठी रहै हैं उस समय आवे है तो हमको देखकर भाग जाताहै और जब हम अपने घरके काम धन्धेमें लग जाती
हैं उस समय घरमें आन घुसताहै ॥ ३० ॥ और जब कभी हम आनकर इसको देख पाती हैं और कहती हैं कि, अरे चोर! तो यह लौटकर कहता है कि,
तुमहीं चोर हो मैं तो घरका स्वामीहू, ऐसे हँसीकी बातोंमें बातको टाल देताहै, हमारे लिपे पुते घरोंको बिगाड़ देताहै, सब दिन सखाओंको संग लिये

चोरीकी चिंतामें फिरता रहाता है, यह कन्हैया तुम्हारा बड़ा ढीठहै और पेटमें इसके सैकडों छल भरेहैं, परन्तु मुँहका मीठाहै, जो तुमको विश्वास न आवे तो हम पकडके दिखावें कभी किसीके कपड़े फाडताहै कभी किसीको मारताहै, सब व्रजमें धूम धाम मचारक्खी है ॥ अब देखो ! तुम्हारे आगे कैसा भोला भाला बना खडाहै मानो कुछ जानताही नहीं । इसप्रकार जब गोपियोंने डराया तो उससमय भयसंयुक्त नेत्र उनमें श्रीमुखकी शोभा देखनेके लिये श्रीयशोदाजीसे आनके गोपियोंने उलाहना दिया तब श्रीयशोदाजी हँसके मनमोहन प्यारेको गोदीमें उठालिया और पुत्रसे कुछ कहा नहीं ॥२१॥ एक समय बलभद्रादिक गोपियोंके बालकोंमें क्रीड़ा कररहे थे, वहां श्रीकृष्णचन्द्र मट्टी खाने लगे, तब सब बालकोंने कहा आज कृष्णको कृष्णकी मातासे पिटवावेंगे, और जाकर यह कहेंगे कि, आज श्यामसुन्दरने मट्टी खाई है, तब यह विचार कर सब बालक और श्रीदामा यशोदाजीके पास

एकदा क्रीडमाणास्ते रामाद्या गोपदारकाः ॥ कृष्णो मृदं भक्षितवानिति मात्रे न्यवेदयन् ॥ ३२ ॥ सा गृहीत्वा करे कृष्णमुपालभ्य हितैहिणी ॥ यशोदा भयसंभ्रांतप्रेक्षणाक्षमभाषत ॥ ३३ ॥ कस्मान्मृदमदांतात्मन्भवान्भक्षितवा न्रहः ॥ वदंति तावका ह्येते कुमारास्तेऽग्रजोऽप्ययम् ॥ ३४ ॥ नाहं भक्षितवानंब सर्वे मिथ्याभिशंसिनः ॥ यदि सत्य गिरस्तर्हि समक्षं पश्य मे मुखम् ॥ ३५ ॥

गये और जाकर कहा कि, आज श्रीकृष्णने मट्टी खाई है ॥ ३२ ॥ तब परमहितकी करनेवाली श्रीकृष्णकी माता यशोदाने क्रोधितहो श्रीकृष्णका हाथ पकड़कर धमकाया और भययुक्त चंचल नेत्र मोहन प्यारेसे यह कहा ॥ ३३ ॥ हे चपलगात चंचल ! तैंने अकेलेमें जाकर मट्टी क्यों खाई अरे अन्याई ! जो यह बात गॉवके लोग सुनेंगे तो घर घर यह जवाब होगा कि, नंदरानी ऐसी जोडा ( कंजूस ) हुई है कि, अपने बालकको पेटभर रोटीभी नहीं देती, इसलिये वह मट्टी खाखाकर दिन पूरे करेहै. यह बात सुनकर श्यामसुन्दर डरते काँपते बोले कि. हे माता ! यह झूँठबात तुझसे किसने कही ? कदाचित् कोई बालक तेरे पास आकर मुझको झूंठा कलंक लगा दे तो उसमें मेरा क्या अपराध है ? तब यशोदाने कहा कि, तेरे मित्र श्रीदामाने मुझसे कही है और तेरे ज्येष्ठ भ्राता बलदाऊने कही है ॥ ३४ ॥ हे मैया ! मैंने मट्टी नहीं खाई और श्रीदामाकी ओरको खड़ी दृष्टिसे देखकर बोले क्योंरे श्रीदामा ! मैंने तेरे सामने मट्टी कब खाई थी ? श्रीदामा बोला मैंने तेरी मातासे कुछ नहीं कहा, तब यशोदाने छडी लेकर कहा सचबता ?

श्रीकृष्ण बोले कि, मैय्या ! जो तुझको विश्वास नहीं हो तो मेरा मुख देखले ॥ ३५ ॥ यह बात सुनकर यशोदा बोली मुझको तेरी झूँठी बातोंका किसी प्रकार विश्वास नहीं आता, जो तू सच्चा है तो अपना मुख फैलाकर दिखलादे ? यशोदाकी यह बात सुन, अनेक दुःखोंके दूरकनेवाले अखण्ड ऐश्वर्यवान् भगवान् क्रीड़ा करनेके लिये मनुजतनुधारी बालकरूप श्रीकृष्णचन्द्रने अपना मुखारविन्द फैलाकर यशोदाको दिखला दिया ॥ ३६ ॥ तब यशोदाजीने श्रीकृष्णके मुखमें स्थावर जंगम, विश्व; अन्तारिक्ष, दिशा, पर्वत, द्वीप, समुद्र, भूगोल प्रवाह, वायु, अग्नि, चन्द्रमा, तारागण ॥३७॥ ज्योतिषचक्र, जल, तेज, आकाश, इन्द्रियोंके देवता, इन्द्रिय, मन, शब्दादिक और इनके विषय शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, यह पांचों—सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण ॥ ३८ ॥ जीव, काल, स्वभाव, कर्म, अन्तःकरण और उसके होनेवाले चराचर और सम्पूर्ण प्राणियोंके भेद सहित चित्र

**यद्येवं तर्हि व्यादेहीत्युक्तः स भगवान्हरिः ॥ व्यादत्ताऽव्याहतैश्वर्यः क्रीडामनुजबालकः ॥ ३६ ॥ सा तत्र ददृशे विश्वं जगत्स्थास्नु च खं दिशः ॥ साद्रिद्वीपाब्धिभूगोलं सवाय्वग्नींदुतारकम् ॥ ३७ ॥ ज्योतिश्चक्रं जलं तेजो नभस्वान्वियदेव च ॥ वैकारिकाणींद्रियाणि मनो मात्रा गुणास्त्रयः ॥ ३८ ॥ एतद्विचित्रं सहजीवकालस्वभावकर्माशयलिंगभेदम् ॥ सूनोस्तनौ वीक्ष्य विदारितास्ये व्रजं सहात्मानमवाप शंकाम् ॥ ३९ ॥ किं स्वप्न एतदुत देवमाया किं वा मदीयो बत बुद्धिमोहः ॥ अथो अमुष्यैव ममार्भकस्य यः कश्चनौत्पत्तिक आत्मयोगः ॥ ४० ॥**

विचित्र संसारको श्रीकृष्णचंद्रके मुखमें देखा और उसमेंही व्रजभूमि और अपने देहको देख यशोदाके मनमें भ्रम उत्पन्न हुवा ॥ ३९ ॥ और अपने मनहीं मनमें कहने लगी कि, मैं जो देखरही हूं क्या यह स्वप्न है ? नहीं नहीं, यह स्वप्न नहीं है, क्योंकि स्वप्न तो सोतेमें दिखाई देता है, तो क्या फिर परमेश्वरकी माया है ? नहीं नहीं, यह माया भी नहीं है, क्योंकि माया होती तो और लोग भी देखते, क्या जैसे मुकुरमें मुख दीखता है ऐसे दिखाई दिया ? क्या यह मेरी बुद्धिकाही भ्रमजाल है ? नहीं नहीं, ऐसा भी नहीं हो सक्ता, क्योंकि ऐसा होता तो दर्पण में जैसे दर्पण दृष्टि नहीं आता तैसे इस पुत्रके मुखमें यह पुत्र भी दीखना अनुचित है और बाहर तथा भीतर एकरूपसे जगत्की प्रतीति किसी प्रकार न होनी चाहिये,

अथवा मेरे पुत्र श्रीकृष्णका यह स्वाभाविक ऐश्वर्य है ? ॥ ४० ॥ जो ध्यान करके देखाजाय तो यह अंतिम पक्षही बलवान् जान पड़ता है, क्योंकि यह संसार जो किंचित्, मन वाणी और वचनसे अनायासपूर्वक भले प्रकार विचारमें नहीं आसक्ता, वह किसके आश्रय है और किस रीतिसे प्रतीत हो सक्ता है ? उस अचिन्तनीय स्वरूपको मैं बारंबार नमस्कार करती हूं ॥ ४१ ॥ इन व्रजराजके सम्पूर्ण धनकी अधिष्ठाता मैं हूं यह व्रजनाथ नन्दजी मेरे स्वामी हैं यह श्रीकृष्ण मेरा पुत्र है और यह सब गोप गोपिका तथा गाय बछड़े मेरे हैं, मायासे जिनकी ऐसी कुबुद्धि होरही है, सो अब हे भगवन् ! तुम्हारी शरण हूं ॥ ४२ ॥ इस प्रकार यशोदाजीको कृष्णमें ईश्वरकी बुद्धि होगई तब

अथो यथावन्न वितर्कगोचरं चेतोमनःकर्मवचोभिरंजसा ॥ यदाश्रयं येन यतः प्रतीयते सुदुर्विभाव्यं प्रणतास्मि तत्पदम् ॥ ४१ ॥ अहं ममासौ पतिरेष मे सुतो व्रजेश्वरस्याखिलवित्तपा सती ॥ गोप्यश्च गोपाः सह गोधनाश्च मे यन्माययेत्थं कुमतिः स मे गतिः ॥ ४२ ॥ इत्थं विदिततत्त्वायां गोपिकायां स ईश्वरः ॥ वैष्णवीं व्यतनोन्मायां पुत्रस्नेहमयीं विभुः ॥ ४३ ॥ सद्यो नष्टस्मृतिर्गोपी साऽऽरोप्याऽऽरोहमात्मजम् ॥ प्रवृद्धस्नेहकलिलहृदयाऽऽसीद्यथा पुरा ॥ ४४ ॥ त्रय्या चोपनिषद्भिश्च सांख्ययोगैश्च सात्वतैः ॥ उपगीयमानमाहात्म्यं हरिं साऽमन्यतात्मजम् ॥ ४५ ॥ राजोवाच ॥ नंदः किमकरोद्ब्रह्मञ्श्रेय एवं महोदयम् ॥ यशोदा च महाभागा पपौ यस्याः स्तनं हरिः ॥ ४६ ॥

श्रीकृष्णने विचार किया कि, माता तो परमगतिको पहुँची अब मेरा लालन पालन कौन करेगा. तब पुत्रने स्नेहरूपा अपनी वैष्णवी माया यशोदापर फैलादी ॥ ४३ ॥ उस समय यशोदाजीके मनसे श्रीकृष्णचन्द्रकी ईश्वरबुद्धि अलग करदी और पुत्रभाव मानिके श्रीकृष्णको गोदमें बैठाल प्रेममें मग्न होकर पहिलेकी समान वात्सल्यभाव करनेलगी ॥ ४४ ॥ ऋग्, यजु, साम, यह तीनों वेद, सांख्य योग समस्त निरन्तर जिन वासुदेव भगवान्की महिमाको रातदिन गाते हैं उन श्रीकृष्णको यशोदा पुत्रभावसे मानती है ॥ ४५ ॥ यह बात सुन राजा परीक्षित्ने श्रीशुकदे

वजीसे बूझा कि, हे ब्रह्मन्! नन्दरायजीने ऐसा क्या पुण्य किया था जिसके प्रभावसे उनका ऐसा भाग्य उदय हुवा? और यशोदाजीने ऐसा कौनसा श्रेष्ठ पुण्य किया था जिससे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दनें उनका स्तन पान किया ॥ ४६ ॥ और सब लोकोंके पापका दूर करनेवाला श्रीकृष्णचन्द्रका बालचरित्र आजतक जिसे कवीश्वरलोग वर्णन करतेहैं सो उस बाललीलाका सुख देवकी और वसुदेवजीको प्राप्त नहीं हुवा और नन्दयशोदाको प्राप्त हुवा इसका क्या कारण? ॥ ४७ ॥ यह गूढ वचन राजापरीक्षित्का सुनकर श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! आठ वसुओंमें श्रेष्ठ द्रोण नाम वसुने अपनी धरा नाम स्त्रीको साथ लेकर ब्रह्माजीकी आज्ञा शीशपर धारणकर परमेश्वरका तप किया, तब परमेश्वरने प्रसन्न होकर चतुरा

पितरौ नान्वविंदेतां कृष्णोदारार्भकेहितम् ॥ गायंत्यद्यापि कवयो यल्लोकशमलापहम् ॥ ४७ ॥ श्रीशुक उवाच॥ द्रोणो वसूनां प्रवरो धरया सह भार्यया ॥ करिष्यमाण आदेशान्ब्रह्मणस्तमुवाच ह ॥ ४८ ॥ जातयोर्नौ महादेवे भुवि विश्वेश्वरे हरौ ॥ भक्तिः स्यात्परमा लोके ययांजो दुर्गतिं तरेत् ॥ ४९ ॥ अस्त्वित्युक्तः स भगवान्व्रजे द्रोणो महायशाः ॥ जज्ञे नंद इति ख्यातो यशोदा सा धराऽभवत् ॥ ५० ॥ ततो भक्तिर्भगवति पुत्रीभूते जनार्दने ॥ दंपत्योर्नितरामासीद्गोपगोपीषु भारत ॥ ५१ ॥

ननसे कहा कि, मेरे भक्त जो वर मांगें सो देना. ब्रह्मानें इन दोनोंके सन्मुख आनकर कहा कि, वर माँगो, तब वह स्त्री पुरुष बोले कि, हे प्रभो! जो हमपर प्रसन्न हो तो यह वर दो ॥ ४८ ॥ हमारे जन्म मृत्युलोकमें होयँ परन्तु विश्वेश्वर देवोंके देव हरि भगवान्में हमारी भक्ति बनी रहै; जिससे अनायास इस संसारसागरसे पार उतर जाँय ॥ ४९ ॥ ब्रह्माजीने वर दिया कि, जाओ पृथ्वीहीमें तुम्हारा जन्म होगा और तुमको भगवानकी भक्तिभी होगी, तब तो बड़े यशस्वी और तेजस्वी द्रोण वसु व्रजमें जन्म धारण कर नन्दनामसे प्रसिद्ध हुए और वह धरा यशोदा नामसे विख्यात हुई ॥ ५० ॥ हे भारत! जितने गोप गोपी थे सबमें भगवान्की भक्ति थी, परन्तु नन्द यशोदामें अधिकही भक्ति थी; जिनके घर पुत्र होकर वास

योगिराज उनका ध्यान करनेवाले भी उनकी गतिको नहीं पहुँचसक्ते और तप करके तपस्वियोंका मन जिनकी गतिको नहीं जान सक्ता, फिर यशोदा उनको कैसे पकड सक्ती थीं ॥९॥ मनमोहनके पीछे यशोदाजीकी गति नितम्बके भारसे शिथिल होगई दौडनेसे शीशके केशोंके बन्धन खुलगये और चोटीमें जो मालतीके फूल गुँथे रहे थे वह पुष्प आगे आगे गिरते जाते थे और यशोदा उनपर पॉव धरती चली जाती थी, क्योंकि पुष्पोंकी सुगंधसे चित्त व्याकुल नहीं होता, इस प्रकार यशोदाने महाकठिनतासे श्यामसुन्दरको पकडा ॥ १० ॥ अपराधी तो थे ही पकडतेही विह्वल होगये, रोरोकर काजल लगेहुये नेत्रोंको मलने लगे और हाहाकार कर यशोदासे कहने लगे कि, मया मुझे छोडदे, मैं नहीं जानता दही मही किसनें गिराया तोभी कृष्णका हाथ पकड छडी उठाकर यशोदाने धमकाया और कहा कि, सिवाय तेरे और दधिमाखनका चोर मेरे घर कौन

अन्वंचमाना जननी बृहच्चलच्छ्रोणीभराक्रांतगतिस्सुमध्यमा ॥ जवेनविस्रंसितकेशबंधनच्युतप्रसूनाऽनुगतिः परामृशत् ॥ १० ॥ कृतागसं तं प्ररुदंतमक्षिणी कर्षंतमंजन्मषिणी स्वपाणिना ॥ उदीक्षमाणं भयविह्वलेक्षणं हस्ते गृहीत्वा भिषयंत्यवागुरत् ॥ ११ ॥ त्यक्त्वा यष्टिं सुतं भीतं विज्ञायार्भकवत्सला ॥ इयेष किलतं बद्धुं दाम्नाऽतद्वीर्यकोविदा ॥१२॥ न चांतर्न बहिर्यस्य न पूर्वं नापि चापरम् ॥ पूर्वापरं बहिश्चांतर्जगतो यो जगच्च यः ॥ १३ ॥ तं मत्वात्मजमव्यक्तं मर्त्यलिंगमधोक्षजम् ॥ गोपिकोलूखले दाम्ना बबंध प्राकृतं यथा ॥ १४ ॥ तद्दामबध्यमानस्य स्वार्भकस्य कृतागसः ॥ द्व्यंगुलोनमभूत्तेन संदधेऽन्यच्च गोपिका ॥ १५ ॥

आगया ॥ ११ ॥ पुत्र पर हित करनेवाली और भगवत्की गति न जाननेवाली यशोदाने मनमोहन प्यारेको व्याकुल समझकर छडी हाथमेंसे डालदी और पुत्रके पराक्रमको न समझकर रस्सीसे बॉधनेको प्रस्तुत हुई॥ १२ ॥ जिस आदि पुरुष अविनाशीके बाहर, भीतर, आगे, पीछे कुछभी नहीं है और जो पूर्ण अवतार है, जगत्के अन्तर, बाहर, तथा आगे, पीछे रहता और जो जगत्रूप है ॥ १३ ॥ इंद्रियोकी जिनमें गति नहीं ऐसे अव्यक्त भगवान्को पुत्र मानकर यशोदाजी रस्सी लेकर उलूखलसे बॉधने लगी; जैसे कोई साधारण बालकको बॉधताहै॥ १४ ॥ अपराधी समझकर जब यशोदा अपने मनमोहन प्यारेको बॉधने लगी, उस समय वह रस्सी दो अंगुल ओछी रहगई, तब यशोदाने उसमें दूसरी रस्सी

और जोडी ॥ १५ ॥ जो उसमें और रस्सी जोडी थी वह भी दो अंगुल ओछी रहगई, तब तीसरी और जोडी तो वह भी दो अंगुल ओछी होगई इस प्रकार जितनी रस्सी जोड़ी परन्तु पूरा न पडसका ॥ १६ ॥ तब तो यशोदाने सब घर भरकी रस्सी इकट्ठी करके जोडी और श्यामसुन्दर न बँधे, तब तो सब गोपी आश्चर्यमान हँसने लगीं और मुसकराकर यशोदा भी विस्मित होनेलगी ॥ १७ ॥ सब शरीर पसीनेमें डूबगया माला कण्ठसे टूटपडी, शिखासे शीशफूल खिसकगया तब यशोदाको श्रमित देखकर करुणामय श्रीकृष्णचन्द्र आपही कृपाकरके बन्धनमें बँधगये

यदासीत्तदपि न्यूनं तेनान्यदपि संदधे ॥ तदपि द्व्यंगुलं न्यूनं यद्यदादत्त बंधनम् ॥ १६ ॥ एवं स्वगेहदामानि यशोदा संदधत्यपि ॥ गोपीनामुत्स्मयंतीनां स्मयंती विस्मिताऽभवत् ॥ १७ ॥ स्वमातुः स्विन्नगात्राया विस्रस्तकबरस्रजः ॥ दृष्ट्वा परिश्रमं कृष्णः कृपयासीत्स्वबंधने ॥ १८ ॥ एवं संदर्शिता ह्यंग हरिणा भक्तवश्यता ॥ स्ववशेनापि कृष्णेन यस्येदं सेश्वरं वशे ॥ १९ ॥ नेमं विरिंचो न भवो न श्रीरप्यंगसंश्रया ॥ प्रसादं लेभिरे गोपी यत्तत्प्राप विमुक्तिदात् ॥ २० ॥

॥ १८ ॥ हे राजन् ! ऐसे कष्ट हरनेवाले भगवान् ब्रह्मासहित सर्व विश्व जिनके अधीन है, उन श्रीकृष्णचन्द्रने अपने भक्तोंको भक्त वश होना दिखाया कि, जो मेरे भक्त मुझको बाँधना चाहै तो बँधभी जाताहूं, मैं इस प्रकार भक्तोंके वशमें हूं * ॥ १९ ॥ हे राजन् भक्तिके देनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्से पुत्रके सम्बन्धसे जो प्रसाद गोपियोंने पाया सो प्रसाद ब्रह्माको न मिला और शिवजी जो भगवान्की आत्मा हैं उनकोभी प्राप्त न हुवा और लक्ष्मी सदा हृदयमें विराजमान और भार्या है, तोभी उनको यह प्रसाद हाथ न आया, जो प्रसाद

* शंका—श्रीकृष्णचन्द्रने यशोदा माताको पहिले तो बहुत दुःखी किया फिर पीछे रस्सीसे बँधगये और पहिले अनेक उपायोंसे नहीं बँधे इसका क्या कारण ?
उत्तर—जब श्रीकृष्ण भक्तभयहारी, जगत् हितकारीने मृत्युलोकके आनेकी इच्छा की, तब सब गोलोककी गायें श्रीकृष्णके सग व्रजको आने लगीं, तब गोलोककी सेवा करनेवाली दासी रस्सी बनकर गायोंके [illegible] और [illegible] बँध कर चली आई, भगवान्ने विचारा कि, गोलोककी गायोंकी सेवा करनेवाली तो नन्दबाबाके घर आगई अब नन्दकी गायोंकी दासी जो यहापर रस्सी बनगई हैं इनको गोलोकमें भेजना [illegible] उन गायोंकी दासियोंको ससारसे मुक्त करनेके लिये फिर गोलोकको भेजनेके लिये एक रस्सीसे नहीं बँधे, एक रस्सीसे बँधे जाते तो यशोदा सब घरभरकी रस्सी क्यों इकट्ठी करके ले आती॥

यशोदाने ले रक्खा है ॥ २० ॥ यशोदानन्दन श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् जैसे भक्तोंको सहजमें प्राप्त होते हैं, ऐसे देहाभिमानी तपस्वी आदिकोंको और देहाभिमानरहित आत्मज्ञानियोंको सहज नहीं मिल सक्ते ॥ २१ ॥ इनको बाँध यशोदा तो घरके काम धन्धेमें लगगई इतनेमें सर्वसामर्थ्यवान् श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्, कुबेरके पुत्र जो प्रथम जन्ममें गुह्यक थे और अब आनकर यमलार्जुन वृक्ष हुए, उनका समय जान भगवान्ने उनकी ओरको देखा ॥ २२ ॥ प्रथम यह दोनों अत्यन्त शोभायमान नलकूबर, मणिग्रीव, नामसे विख्यात थे, कुबेरके पुत्र प्रथम जन्मके मदसे नारदके शापसे वृक्षयोनिको प्राप्तहुए ॥ २३ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गोपीप्रसादो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ दोहा–

नायं सुखापो भगवान्देहिनां गोपिकासुतः ॥ ज्ञानिनां चात्मभूतानां यथा भक्तिमतामिह ॥ २१ ॥ कृष्णस्तु गृहकृत्येषु व्यग्रायां मातरि प्रभुः ॥ अद्राक्षीदर्जुनौ पूर्वं गुह्यकौ धनदात्मजौ ॥ २२ ॥ पुरा नारदशापेन वृक्षतां प्रापितौ मदात् ॥ नलकूबरमणिग्रीवाविति ख्यातौ श्रियान्वितौ ॥ २३ ॥ इति श्रीभागव०म०दशम०पू० दामबन्धने कृष्णप्रसादो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ राजोवाच ॥ कथ्यतां भगवन्नेतत्तयोः शापस्य कारणम् ॥ यत्तद्विगर्हितं कर्म येन वा देवर्षेस्तमः ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ रुद्रस्यानुचरौ भूत्वा सुदृप्तौ धनदात्मजौ ॥ कैलासोपवने रम्ये मंदाकिन्यां मदोत्कटौ ॥ २ ॥ वारुणीं मदिरां पीत्वा मदाघूर्णितलोचनौ ॥ स्त्रीजनैरनुगायद्भिश्चेरतुः पुष्पिते वने ॥ ३ ॥ अंतः प्रविश्य गंगायामंभोजवनराजिनि ॥ चिक्रीडतुर्युवतिभिर्गजाविव करेणुभिः ॥ ४ ॥

यमला अर्जुन वृक्ष दोउ दीन्हे कृष्ण गिराय। प्रगटे देव शरीर धर, परे चरणमें जाय ॥ १ ॥ इतनी कथा सुन राजा परीक्षित् बोले कि, हे भगवन्! नलकूबर, मणिग्रीवके शापकी कथा वर्णन कीजिये कि. उन दोनोंने ऐसा क्या निन्दित कर्म किया था कि, जिससे नारदजीके मनमें क्रोध उत्पन्न हुवा और उन दोनोंको ऐसा कठिन शाप दिया ? ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, शिवजीके अनुचर यह दोनों अत्यन्त अभिमानी मद पीनेसे मतवाले कुबेरके पुत्र, मन्दाकिनीके तटपर कैलासकी पुष्पवाटिकामें घूम रहेथे, ॥ २ ॥ वारुणी मदिराको पान करनेसे उनके नेत्र मदसे चलायमान होरहे थे और उपवनमें विचर रहे थे, उनके पीछे पीछे परमसुन्दरी स्त्रियें भी फिर रहीं थी ॥ ३ ॥ और कमलोंके समूहोंसे

सुशोभित श्रीगंगाजीके मध्यमें जाकर स्त्रियोंको संग लेकर विहार करने लगे जैसे हथिनियोंके संग हाथी विहार कर रहे थे * ॥४॥ हे कुरुकुल भूषण ! अनायासपूर्वक देवर्षि भगवान् नारदजी भी वहाँ आगये और उनको अत्यन्त क्रीडा करतादेखकर मतवाला समझा ॥ ५ ॥ नंगी स्त्रियोंने नारदजीको देखकर लज्जा मानी और शापके भयसे कॉपने लगीं उसी समय शीघ्रतासे अपने अपने वस्त्रोंके समीपको झपटीं परन्तु नलकूबर, मणि ग्रीवने वस्त्र नहीं पहिरे, नंगे ही खडेरहे ॥ ६ ॥ तब नारदजी कुबेरके पुत्रोंको मतवाला देखकर मद उनका दूर करनेके लिये और श्रीकृष्णचन्द्र आन

यदृच्छया च देवर्षिर्भगवांस्तत्र कौरव ॥ अपश्यन्नारदो देवौ क्षीबाणौ समबुध्यत ॥ ५ ॥ तं दृष्ट्वा व्रीडिता देव्यो विवस्त्राः शापशंकिताः ॥ वासांसि पर्यधुः शीघ्रं विवस्त्रौ नैव गुह्यकौ ॥६॥ तौ दृष्ट्वा मदिरामत्तौ श्रीमदांधौ सुरात्मजौ ॥ तयोरनुग्रहार्थाय शापं दास्यन्निदं जगौ ॥ ७ ॥ नारद उवाच ॥ न ह्यन्यो जुषतो जोष्यान्बुद्धिभ्रंशो रजोगुणः ॥ श्रीमदादाभिजात्यादिर्यत्र स्त्री द्यूतमासवः ॥ ८ ॥ हन्यंते पशवो यत्र निर्दयैरजितात्मभिः ॥ मन्यमानैरिमं देहमजरामृत्यु नश्वरम् ॥ ९ ॥ देवसंज्ञितमप्यंते कृमिविड्भस्मसंज्ञितम् ॥ भूतध्रुक् तत्कृते स्वार्थं किं वेद निरयो यतः ॥ १० ॥

न्दकन्दके दर्शनके निमित्त शाप देतेहुए गान करने लगे ॥ ७ ॥ तब नारदजीने कहा कि, प्रिय विषयोंके भोग करनेवाले पुरुषकी बुद्धिको धन मदके विना हास्य हर्षणादिके कुलीनता पण्डिताई आदिसे हुवा मद अथवा रजोगुण नाश नहीं करसक्ता, परन्तु धनका मदही बुद्धिभ्रष्ट करदेताहै, क्योंकि लक्ष्मीका मद जिसको होताहै तो वह स्त्रीप्रसंग करता है अथवा जुआँ खेलता है और वारुणीका पान करता है ॥ ८ ॥ इस क्षणभंगुर शरीरको लक्ष्मीके मदसे अजर और अमर माननेवाले अजितेन्द्रिय मनुष्य निर्दयी होकर पशुओंको मारते हैं ॥ ९ ॥ राजाके देहकीभी मरनेके पीछे

* शंका–किसी नदी में भी कमलोंका वन होता है ? हमने शास्त्रोंमें ऐसा कहीं नहीं सुना और न आजतक किसी नदीमें हमने अपनी आंखसे कमलका वन देखा ? फिर दोनों यक्षोंने नदीके जलमें प्रवेश करके कमलके वनमें स्त्रियोंके संग विहार कैसे किया ?

उत्तर–"अंभोजवनराजिनि" इस श्लोकमें अंभोजवनराजिनिका अर्थ व्यासजीने कमलका वन नहीं किया. इसका अर्थ व्यासजीने ऐसा किया है कि, अंभोज जो कमल हैं उसके वनको राजि कहिये प्रकाश करनेवाला जो सूर्य है तिसको साक्षी करके नदीमें स्त्रियोंके संग यक्षलोग क्रीडा कर रहे थे सॉझ या दिनमें क्रीडाकरी यह अर्थ व्यासजीने किया है कमलवनका नहीं किया ॥

तीन गति होती हैं गाड़नेसे अथवा पृथ्वीपर डालनेसे कृमि होजाते हैं, जो पशु आदिक खाजाते हैं तो विष्ठा होजाताहै और अग्निमें जलनेसे भस्म होजाती है इस कारण इस तुच्छ शरीरके लिये प्राणियोंसे विरोध करना अच्छा नहीं है क्योंकि जीवोंके द्रोहसे तो नरकही प्राप्त होताहै ॥ १० ॥ फिर यह देह किसका कहना चाहिये ? क्योंकि जो अन्न देकर इसका पालन पोषण करता है वह पुरुष कहता है कि, यह मेरा है उसका कहनाभी सत्य है माता पिता कहते हैं कि, हमारा है, हमारे वीर्यसे और हमारे उदरसे उत्पन्न हुआ है उनका कहना भी सत्य है, नाना कहता है कि, यह मेरा दौहित्र है मेरी कन्याके पेटसे उत्पन्न हुआ है इसका दिया पानी और इसका किया श्राद्ध मुझको प्राप्त हो सक्ता है मेरा पुत्र न होनेके पीछे मेरे धनका अधिकारी यही है, इस रीतिसे नानाका कहनाभी सत्य है, मोल लेनेवाला कहता है कि, मेरा है, उसका कहना भी किसी प्रकार असत्य नहीं है, कोई बलवान् पुरुष अपना दास वा चाकर बनाकर रक्खे और यह कहे कि, मेरा है तो उसका कहना भी वृथा नहीं,

देहः किमन्नदातुः स्वं निषेक्तुर्मातुरेव वा ॥ मातुः पितुर्वा बलिनः क्रेतुरग्नेः शुनोऽपि वा ॥ ११ ॥ एवं साधारणं देहमव्यक्तप्रभवाप्ययम् ॥ को विद्वानात्मसात्कृत्वा हंति जंतूनृतेऽसतः ॥ १२ ॥ असतः श्रीमदांधस्य दारिद्र्यं परमांजनम् ॥ आत्मौपम्येन भूतानि दरिद्रः परमीक्षते ॥ १३ ॥ यथा कंटकविद्धांगो जंतोर्नेच्छति तां व्यथाम् ॥ जीवसाम्यं गतो लिंगैर्न तथाऽविद्धकंटकः ॥ १४ ॥

अग्नि कहै है कि, यह मेरा है क्योंकि मेरेही तेजसे यह सब काम करता है, उसका कहना भी सत्य है, पृथ्वी आदिक कहते हैं कि, हमाराहै अन्त समय हमारे सिवाय और कहीं जाही नहीं सक्ता, उनके कहने में भी कुछ संशय नहीं और श्वानादिक कहते हैं हमारा है एक दिन हम इसको खायँगे, उनका कहना भी झूँठ नहीं ॥ ११ ॥ इस प्रकार यह तुच्छ शरीर मायाहीसे उत्पन्न होता है और मायाही में लय हो जाता है और पाँच सात विवादी उसमें विवाद करैं कि, यह हमारा है, ऐसे झगडेके देहको पाकर केवल अज्ञानियोंके सिवाय ऐसा कौन ज्ञानी पुरुष है जो जीवोंकी हिंसा करै । ॥ १२ ॥ जो अज्ञानी पुरुष धनके मदसे अन्धे होजाते हैं उनके लिये दरिद्रही श्रेष्ठ अंजन है दरिद्री पुरुष सब प्राणियोंको दुःख सुखमें अपनी समान देखता है, क्योकि अपने मनमें निर्धन विचार लेता है कि, मुझको दुःखने इस प्रकार बाधा करी थी, ऐसेही औरोंको भी बाधा करता होगा, जैसे मुझको सुख होता है ऐसे औरोंकोभी सुख होता है ॥ १३ ॥ जिस पुरुषके पाँवमें काँटा लगैहै वह पुरुष दूसरेके

पॉवमें भी कॉटा लगना नहीं चाहता, वह अपने मनमें विचार करताहै कि, जैसे मुझको कॉटा लगनेसे पीडा हुईहै ऐसेही सबको होती होगी और जिसके कॉटा लगा नहीं वह कॉटेकी पीडाको कैसे जान सक्ताहै कि, कॉटा लगनेसे इतना कष्ट होताहै ॥१४॥ इस बातपर एक दृष्टान्तहै * दरिद्री

दारिद्रो निरहंस्तंभो मुक्तः सर्वमदैरिह ॥ कृच्छ्रं यदृच्छयाऽप्नोति तद्धि तस्य परं तपः ॥ १५ ॥

पुरुषका अहंकार, मद और सम्पूर्ण प्रकारका अभिमान नष्ट होजाताहै और जो कष्ट आनकर प्राप्त होताहै तो वह कष्टही उसको तपस्याकी समान होजाता है; तपमें व्रत हो जाता है, क्योंकि दरिद्री अन्नके विना भूखा प्यासा रहता है, जब दरिद्रीको अन्न न मिले तो निःसन्देह वह भूखा प्यासा

---

* एक राजा था उसका पुत्र गुरुके पास विद्या पढता था, जब राजाकी अवस्था अधिक हुई तो राजाने विचार किया कि, अब इस मोह ममताको त्यागकर तप करना चाहिये और मंत्रियोंको बुलाकर सब राज्यका प्रबन्ध करदिया और राज्यसिंहासनका अधिकार पुत्रको देना चाहा यह चर्चा उन गुरुके कानमें भी पडी जो उनके पुत्रको पढाते थे गुरुने अपने मनमें विचार किया कि, मैंने राजकुमारको सब विद्या पढादीं, परन्तु अभीतक इसको दु:ख सुखका ज्ञान नहीं हुआ, दु:ख किसे कहते हैं और सुख किसे कहते हैं, ऐसी शिक्षा इसको अभी नहीं सिखाई अभी तो यह मेरे वशमें है मैं सब कुछ करसक्ताहूं और जब यह अपने वशमें होगया तो मैं कुछ नहीं करसक्ता और जो यह ऐसाही रहा तो न जानिये फिर किसको दुःख दे, यह शोच समझ उसको अपने पास बुलाकर पाँच सात सॉटी ऐसी शक्तिसे मारीं कि, शरीरकी सब खाल उडगई और रुधिर बहने लगा, इतने पर भी एक कोठरीमें बन्द करलिया जो तत्काल उपायभी न हो सके और जब वह रोगा तो रोनेतक भी न दिया दोपहरतक बन्द रहा तब उसको खोल दिया और चार लडकोंके साथ राजकुमारको राज्यभवनमें राजाके पास भेजदिया, राजकुमारने अपने पितासे सब वृत्तान्त कहा कि, विना अपराध गुरुने मुझको मारा और अपना सब शरीर दिखाया, राजाने देखा तो सॉटी जहॉ की तहां उछल रही हैं, रक्त बहरहाहै, राजकुमारकी यह दशा देखकर उसके पिताको बडा क्रोध आया और कोतवालको आज्ञा दी कि, उस ब्राह्मणको अभी पकडकर शूली देदो कि, उस निर्दयीने विना अपराध राजकुमारको मारा है, राजाकी आज्ञानुसार कोतवालने पकडकर बधिकोंको सौंप दिया कि, इसको शूली देदो, बधिक जिस समय उस ब्राह्मणको शूली देनेको लेचले, तब उस ब्राह्मणने कहा कि, मैं कुछ बात राजासे कहना चाहताहूं ? बधिक बोले चलो, ब्राह्मणने राजासे कहा कि, मुझको शूलीकी आज्ञा किसलिये हुई ? आपने मुझको राजकुमारके पढानेके लिये नियत किया था या शूली देनेके लिये ? राजाने कहा कि, क्या हमने विना अपराध मारनेके लिये कह दिया था, ब्राह्मण बोला कि, मैं नहीं मारा, राजाने राजकुमारका सब शरीर दिखाया और कहा यह क्या है ? ब्राह्मणने कहा कि यह भी एक प्रकारकी विद्या है, राजा बोला कि, यह कैसी शिक्षा है ? ब्राह्मण बोला कि मैंने सुना कि, प्रातःकाल राजकुमार राज्यसिंहासनपर बैठेंगे और अभीतक यह नहीं जानते दुःख कैसा होता है और जो मैंने इनको दुःख न दिखाया तो यह हजारों मनुष्योंको दुःख देंगे, अब इन्होंने दुःखका भेद जान लिया तो अब किसीको विना अपराध दुःख न देंगे अब इनको भले प्रकार दुःखका रूप दरशा दिया, राजा ब्राह्मणकी बात सुनकर बहुत प्रसन्न हुवा और दशगॉव और अनेक प्रकारके आभूषण उसको पारितोषिकमें दे हाथ जोडकर कहा कि, मेरा अपराध क्षमा करना मैं आपकी गुप्त विद्याको नहीं समझा था, ब्राह्मण राजाको और कुँवरको आशीर्वाद देकर चलागया देखो ! पहिले ब्राह्मण कैसे चतुर होतेथे ॥

रहेगा तो वही व्रत होजायगा ॥१५॥ अन्नकी आकांक्षा करनेवाले दरिद्रीके घर नित्य कडाके होतेहैं. इससे उसका शरीर सूख जाताहै, इन्द्रियें शिथिल होजाती हैं, फिर उससे हिंसाभी नहीं होती, जो आपही मरताहै वह दूसरेको कैसे मारसक्ता है ? ॥ १६ ॥ दरिद्री मनुष्य सबको समान देखताहै और दरिद्रीको साधु महात्मा पुरुषभी मिलजातेहैं, जिस समय दरिद्री क्षुधित होकर अन्न अन्न पुकारता है, तब साधु महात्मा उससे कहते हैं कि, अरे ! कृष्ण कृष्ण पुकार जो सब संसारका पालन पोषण करनहाराहै. इसप्रकार वह साधु महात्मा लोग उसके अन्नकी तृष्णाको दूर करदेतेहैं, तब शीघ्र उसका संताप छूटजाता है ॥ १७ ॥ समचित्त और परमेश्वरके चरणानुरागी साधु महात्मा पुरुषोंको दरिद्रीही प्यारा होता है, उनको लक्ष्मीके मदसे

**नित्यं क्षुत्क्षामदेहस्य दरिद्रस्यान्नकांक्षिणः ॥ इंद्रियाण्यनुशुष्यंति हिंसापि विनिवर्तते ॥ १६ ॥ दरिद्रस्यैव युज्यंते साधवः समदर्शिनः ॥ सद्भिः क्षिणोति तं तर्षं तत आराद्विशुध्यति ॥ १७ ॥ साधूनां समचित्तानां मुकुंदचरणैषिणाम् ॥ उपेक्ष्यैः किं धनस्तंभैरसद्भिरसदाश्रयैः ॥ १८ ॥ तदहं मत्तयोर्माध्व्या वारुण्या श्रीमदांधयोः ॥ तमोमदं हरिष्यामि स्रैणयोरजितात्मनोः ॥१९॥ यदिमौ लोकपालस्य पुत्रौ भूत्वा तमःप्लुतौ ॥ न विवाससमात्मानं विजानीतः सुदुर्मदौ ॥ ॥२०॥ अतोऽर्हतः स्थावरतां स्यातां नैवं यथा पुनः ॥ स्मृतिः स्यान्मत्प्रसादेन तत्रापि मदनुग्रहात् ॥ २१ ॥ वासुदेवस्य सान्निध्यं लब्ध्वा दिव्यशरच्छते ॥वृत्ते स्वलोकतां भूयो लब्धभक्ती भविष्यतः ॥ २२ ॥**

उन्मत्त दुष्ट लोगोंसे प्रयोजनही क्या? ॥१८॥ इसलिये मैं इन दोनोंको जोकि वारुणीके मदसे मतवाले, लक्ष्मीके मदसे अन्धे, स्त्रियोंके लम्पट और अजितेन्द्रिय हैं, इनसे अज्ञान हुए मदको मैं दूर करूंगा, क्योंकि इस समय यह अन्धे, होरहेहैं ॥१९॥ देखो ! यह कुबेरके पुत्र होकर अज्ञानमें डूबरहे हैं, यह नहीं जानते कि हम नंगे हैं, इनको कुछ भी अपने तनुकी सुधि नहीं अत्यन्त मतवाले होरहे हैं ॥ २० ॥ इसलिये यह दोनों स्थावर होनेके योग्य हैं जो फिर आगेको इन्हें ऐसा मद न होय और वृक्षयोनिमें भी मेरी कृपासे इनको सुधि बनीरहै ॥ २१ ॥ और भगवान् वासुदेवका दर्शन पाकर पीछे फिर स्वर्गमें जाकर देवता होयँ, परन्तु पहिले देवताओंके सौ (१००) वर्ष वृक्षयोनि भोगनी पडेगी, तदनन्तर

इनको भक्ति प्रातहोगी ॥ २२ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! देवर्षि नारदजी इसप्रकार कहकर नारायणके आश्रमको चलेगये, अब
नलकूबर, मणिग्रीव, दोनों यमलार्जुन वृक्ष हुए ॥ २३ ॥ अपने भक्तोंमें मुख्य श्रीनारदजीके वचन सत्यकरनेके लिये श्रीकृष्णचन्द्र महाराज
यमलार्जुनवृक्षोंके निकट हौले हौले चलेगये ॥ २४ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने मनमें विचार किया कि, श्रीनारदजी मेरे प्रिय भक्त हैं
और यह कुबेरके दोनों पुत्र हैं सो नारद महात्माने इनके विषयमें जो कुछ कहाहै सो सब सत्य करूंगा ॥ २५ ॥ इसप्रकार विचार करके
यमलार्जुन वृक्षोंके बीचमें होकर निकले और वृक्षोके बीचमें आनकर उलूखल को तिरछा करदिया ॥ २६ ॥ रस्सीसे उदरमें बँधे हुए उलूखलको

श्रीशुक उवाच ॥ एवमुक्त्वा स देवर्षिर्गतो नारायणाश्रमम् ॥ नलकूबरमणिग्रीवावासतुर्यमलार्जुनौ ॥ २३ ॥ ऋषेर्भा
गवतमुख्यस्य सत्यं कर्तु वचो हरिः ॥ जगाम शनकैस्तत्र यत्रास्तां यमलार्जुनौ ॥ २४ ॥ देवर्षिर्मे प्रियतमो यदिमौ
धनदात्मजौ ॥ तत्तथा साधयिष्यामि यद्गीतं तन्महात्मना ॥ २५ ॥ इत्यंतरेणार्जुनयोः कृष्णस्तु यमयोर्ययौ ॥ आत्म
निवशमात्रेण तिर्यग्गतमुलूखलम् ॥ २६ ॥ बालेन निष्कर्षयताऽन्वगुलूखलं तद्दामोदरेण तरसोत्कलितांघ्रिबंधौ ॥
निष्पेततुः परमविक्रमिताऽतिवेपस्कंधप्रवालविटपौ कृतचंडशब्दौ ॥ २७ ॥ तत्र श्रिया परमया ककुभः स्फुरंतौ सिद्धा
वुपेत्य कुजयोरिव जातवेदाः ॥ कृष्णं प्रणम्य शिरसाऽखिललोकनाथं बद्धांजली विरजसाविदमूचतुः स्म ॥ २८ ॥
कृष्णकृष्ण महायोगिंस्त्वमाद्यः पुरुषः परः ॥ व्यक्ताऽव्यक्तमिदं विश्वं रूपं ते ब्राह्मणा विदुः ॥ २९ ॥

बालकरूप श्रीकृष्ण दामोदरने झटका मारकर खींचा, उस समय दोनोंवृक्ष जडसे उखड़कर पृथ्वीपर गिरपडे, श्रीकृष्णके पराक्रमसे गुद्दे, शाखा,
डाली और पत्ते, सब कॉपने लगे बडा भारी शब्द हुवा ॥ २७ ॥ जैसे संघर्षणके होनेसे अग्नि निकले, ऐसेही अतिशोभायमान दशों दिशा
ओंको प्रकाशमान करते दो पुरुष निकले, तब भगवान् त्रिलोकीनाथ श्रीकृष्णचन्द्रको शिर झुकाकर प्रणाम किया और मदको त्यागा हाथ
जोड़ इसप्रकार प्रार्थना करनेलगे ॥२८॥ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महायोगिन् ! तुम बालक नहीं हो, परम कारणरूप हो और स्थूलसूक्ष्मरूप जो आपहो

उस रूपको ब्रह्मवेत्ता जानते हैं ॥ २९ ॥ सब प्राणियोंके देह, प्राण, इन्द्रिय, अहंकारके आपही एक ईश्वर हो और सम्पूर्णमें व्यापक भगवान् कालरूप आपही हो ॥३०॥ आपही महानरूप हो रजोगुण, तमोगुण सत्त्वगुण और सूक्ष्म मायारूप सब तुमही हो, देहोंके विकारके जाननेवाले साक्षीपुरुष आपही हो ॥ ३१ ॥ आप प्रकृतिके गुण, बुद्धि, अहंकार इन्द्रियादिकसे ग्रहणकरनेमें नहीं आते हो उत्पत्तिसे पहिलेही स्वयंप्रकाश जो आप हो तिनको कारण गुण आच्छादित जीव कैसे जानसक्ताहै ॥ ३२ ॥ वासुदेव, सर्वके कर्त्ता और स्वयंप्रकाशित किये हुए गुणोंसे जिनकी महिमा ढकरही है ऐसे जो आप ज्ञानस्वरूप हैं सो हम आपको बारंबार नमस्कार करते हैं ॥ ३३ ॥ हे भगवन् ! आप सबके शरीरोंमें

त्वमेकः सर्वभूतानां देहोऽस्वात्मेंद्रियेश्वरः ॥ त्वमेव कालो भगवान्विष्णुरव्यय ईश्वरः ॥ ३० ॥ त्वं महान्प्रकृतिः साक्षाद्रजस्सत्त्वतमोमयी ॥ त्वमेव पुरुषोऽध्यक्षः सर्वक्षेत्रविकारवित् ॥ ३१ ॥ गृह्यमाणैस्त्वमग्राह्यो विकारैः प्राकृतैर्गुणैः ॥ कोन्विहार्हति विज्ञातुं प्राक्सिद्धं गुणसंवृतः ॥ ३२ ॥ तस्मै तुभ्यं भगवते वासुदेवाय वेधसे ॥ आत्मद्योतगुणैश्छन्नमहिम्ने ब्रह्मणे नमः ॥ ३३ ॥ यस्यावतारा ज्ञायंते शरीरेष्वशरीरिणः ॥ तैस्तैरतुल्यातिशयैर्वीर्यैर्देहिष्वसंगतैः ॥ ॥ ३४ ॥ स भवान्सर्वलोकस्य भवाय विभवाय च ॥ अवतीर्णोंशभागेन सांप्रतं पतिराशिषाम् ॥ ३५ ॥ नमः परम कल्याण नमः परममंगल ॥ वासुदेवाय शांताय यदूनां पतये नमः ॥ ३६ ॥ अनुजानीहि नौ भूमंस्तवानुचरकिंकरौ ॥ दर्शनं नौ भगवत ऋषेरासीदनुग्रहात् ॥ ३७ ॥

रहकरभी शरीरके सम्बन्धसे रहित हो और यद्यपि आपका शरीरभी नहीं है परंतु जब अवतार धारण करते हो तब और प्राणियोंसे न होनेवाले जिनकी तुल्य वा अधिक कोई नहीं करसक्ता, ऐसे ऐसे चारित्रोंसे आपके अवतार जाने जाते हैं ॥ ३४ ॥ सब लोकोंके ऐश्वर्य और मोक्षके लिये निरन्तर परिपूर्ण रूप होकर अपने अंशोंसहित प्रगट हुए हो ॥ ३५ ॥ हे परमकल्याणरूप ! हे मंगलरूप ! आपको नमस्कार है, आपके शान्त रूपको नमस्कार है. हेवासुदेव ! यदुकुलके रक्षा करनेवाले आपको बारंबार नमस्कार है ॥३६॥ हे परिपूर्ण भगवन् ! हम आपके दासोंके दास हैं, हमने भगवान् नारदजी महाराजकी कृपासे आपका दर्शन पायाहै और आपको परिपूर्ण रीतिसे जाना अब हमको आप आज्ञा दीजिये ॥ ३७ ॥

हमारी वाणी आपके गुणानुवादोंको निरन्तर गाया करै कान आपकी कथाओंको सदा सुनते रहैं, हाथ आपकी सेवा और पूजनमें लगेरहैं हमारा मन
सदा आपके चरणारविन्दोंमें लगारहै, हमारा मस्तक आपके निवासरूप जगत्को प्रणाम करतारहै, और हमारी दृष्टि तुम्हारी साधु मूर्तियोंका
नित्यप्रति दर्शन किया करे, हे दीनबन्धु ! हम बारंबार आपसे यह वर मांगते हैं ॥ ३८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! जब इसप्रकार नलकूबर,
मणिग्रीवने गोकुलनाथ भगवान्की स्तुतिकरी, तब रस्सीसे उलूखल जिनके उदरमें बँधरहा ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्द मुसकराकर
बोले ॥ ३९ ॥ श्रीभगवान् बोले कि हे यक्षो ! करुणामय श्रीनारदजीने लक्ष्मीके मदसे तुमको अन्धा देखकर शाप दिया और तुमको लक्ष्मीसे
भ्रष्ट करके तुम्हारे ऊपर अनुग्रह किया, इस सब इतिहासको मैं पहिलेहीसे जानता था ॥ ४० ॥ समानचित्त, ब्रह्मज्ञानी, सनातन धर्ममें तत्पर,

**वाणी गुणानुकथने श्रवणौ कथायां हस्तौ च कर्मसु मनस्तव पादयोर्नः ॥ स्मृत्यां शिरस्तव निवासजगत्प्रणामे दृष्टिः**
**सतां दर्शनेऽस्तु भवत्तनूनाम् ॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं सकीर्तितस्ताभ्यां भगवान्गोकुलेश्वरः ॥ दाम्ना चोलू**
**खले बद्धः प्रहसन्नाह गुह्यकौ ॥ ३९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ज्ञातं मम पुरैवैतदृषिणा करुणात्मना ॥ यच्छ्रीमदांधयोर्वा**
**ग्भिर्विभ्रंशोऽनुग्रहः कृतः ॥ ४० ॥ साधूनां समचित्तानां सुतरां मत्कृतात्मनाम् ॥ दर्शनान्नो भवेद्बंधः पुंसोऽक्ष्णोः**
**सवितुर्यथा ॥ ४१ ॥ तद्गच्छतं मत्परमौ नलकूबरसादनम् ॥ संजातो मयि भावो वामीप्सितः परमोऽभवः ॥ ४२ ॥**
**श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्तौ तौ परिक्रम्य प्रणम्य च पुनः पुनः ॥ बद्धोलूखलमामंत्र्य जग्मतुर्दिशमुत्तराम् ॥ ४३ ॥ इति**
**श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे यमलार्जुनयोः नारदशापमोचनं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥**

उनमें भी मुझमें निरन्तर मन लगानेवाले महात्मा पुरुषोंके दर्शनसे ऐसे पुरुषोंका बन्धन कटजाता है जैसे सूर्यके दर्शनसे नेत्रोंका अन्धकार दूर
होजाता है ॥ ४१ ॥ हे नलकूबर ! हे मणिग्रीव ! तुम मेरे भक्त होकर अपने स्थानको जाओ, तुम्हारी मेरेविषे सर्वदा भावना रहेगी और तुम्हारा
जन्म मरण रूप संसार मुझमें प्रेम करनेसे छूट गया ॥ ४२ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इस प्रकार भगवान्के वचन
सुनकर नलकूबर, मणिग्रीव बारंबार परिक्रमा करके प्रणाम करने लगे और उलूखलसे बँधेहुए श्रीकृष्णचन्द्रसे आज्ञा लेकर उत्तर दिशाको चले
गये ॥ ४३ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां यमलाऽर्जुनयोः नारदशापमोचनं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

दोहा—ग्यारहमें बछरन सहित, वृन्दावन हरि आय । वत्सासुर अरु बकासुर, हने कहूं सो गाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले, हे कुरुकुलभूषण ! वृक्षोंके गिरानेका शब्द सुन यशोदा अत्यन्त व्याकुल होकर दौड़ी और जिस उलूखलसे कृष्णको बाँधा था वहां न तो कृष्णको पाया और न उलूखलको देखा, तब तो एकाएकी घबराकर हा कृष्ण ! हा कृष्ण ! हा मोहनप्यारे ! कह कहकर चिल्ला चिल्ला रोने लगीं, यशोदाकी चिल्लाहट सुनकर नन्दादिक समस्त गोप कहने लगे कि, यह कोई वज्र गिरा वा कोई और नया उत्पात हुवा ! इस भयसे भयभीत हो सब गोप वहाँ आये जहां वृक्ष गिरे थे॥१॥ देखा तो पृथ्वीपर यमलार्जुन वृक्ष उखड़ा हुवा पड़ाहै, गिरनेका कारण विद्यमान है, परन्तु गोपोंके मनमें भ्रम हुवा कि, आंधीभी नहीं आई वज्रभी नहीं टूटा, फिर यह वृक्ष आपसेआप कैसे उखड़पडे ॥ २ ॥ रस्सीसे बँधे बालक श्रीकृष्णको उलूखल खैंचते देखा तो भी व्रजवासियोंने न

श्रीशुक उवाच ॥ गोपा नंदादयः श्रुत्वा द्रुमयोः पततो रवम् ॥ तत्राजग्मुः कुरुश्रेष्ठ निर्घातभयशंकिताः ॥ १ ॥ भूम्यां निपतितौ तत्र ददृशुर्यमलार्जुनौ ॥ बभ्रमुस्तदविज्ञाय लक्ष्यं पतनकारणम् ॥ २ ॥ उलूखलं विकर्षंतं दाम्ना बद्धं च बालकम् ॥ कस्येदं कुत आश्चर्यमुत्पात इति कातराः ॥ ३ ॥ बाला ऊचुरनेनेति तिर्यग्गतमुलूखलम् ॥ विकर्षता मध्यगेन पुरुषावप्यचक्ष्महि ॥ ४ ॥ न ते तदुक्तं जगृहुर्न घटेतेति तस्य तत् ॥ बालस्योत्पाटनं तर्वोः केचित्संदिग्धचेतसः ॥ ५ ॥ उलूखलं विकर्षंतं दाम्ना बद्धं स्वमात्मजम् ॥ विलोक्य नंदः प्रहसद्वदनो विमुमोच ह ॥ ६ ॥

जाना और परस्पर कहने लगे कि, यह किस राक्षसका कामहै कहांसे यह आश्चर्यरूप उत्पात हुवा, ऐसे कह व्रजवासी डरने लगे ॥ ३ ॥ वहां जो छोटे छोटे बालक खेल रहे थे उन्होंने कहा कि, यह श्रीकृष्ण उलूखलको खैंचे वृक्षोंके बीचमें आगया, तब यह उलूखल तिरछा होकर इन दोनों वृक्षोंके बीचमें अड़गया, तब इसने झटका मारकर खींचा, इससे यह दोनों वृक्ष गिरपड़े इनमेंसे दिव्यरूप दो पुरुष निकले उनको भी हमने देखा ॥ ४ ॥ बालकोंकी बातका किसी किसी व्रजवासीने तो विश्वास न माना और परस्पर कहने लगे कि, तनकसे बालकने इतने इतने बड़े वृक्षोंको कैसे उखाड़ डाला ? और कोई कोई व्रजवासी कहने लगे कि, इस बालकने जन्मसेही ऐसे औटपाय कियेहैं, जब बहुतही छोटा सा था तो पूतनाको मारा, तृणावर्त्तको मारा और गाड़ा पटकदिया, फिर यह, दो वृक्ष उखाड़ डाले तो क्या अचम्भा है ॥ ५ ॥ उलूखलको उदरमें बँधा देखकर

नन्दरायजी बोले कि, तुझको उलूखलसे किसने बाँधा है ! तब श्यामसुन्दरने कहा कि, मेरी प्यारी मैयाने, कृष्णके तुतलाते मधुरवचन सुन नन्दरायने उलूखलसे खोल हृदयसे लगालिया और हँसके बोले कि, चल बेटा तेरी मैयाको मारेंगे, श्रीकृष्ण बोले पिताजी ! मेरी मातासे कुछ मत कहना, क्योंकि उसका कुछ दोष नहीं सब अपराध मेराही है * ॥६॥ तब गोपियें बोलीं कि, हे मनमोहन प्यारे! हम तो ताली बजावें और तुम नाचो हम तुमको बहुतसा माखन खिलावैंगी, यह सुन श्रीकृष्ण भगवान् कभी बालककी नाईं नाचतेथे और कभी भोले बनकर गातेथे, जैसे काठकी पुतली बाजीगरके हाथमें

**गोपीभिः स्तोभितोऽनृत्यद्भगवान्बालवत्क्वचित् ॥ उद्गायति क्वचिन्मुग्धस्तद्वशो दारुयंत्रवत् ॥ ७॥ बिभर्ति क्वचिदाज्ञप्तः पीठकोन्मानपादुकम् ॥ बाहुक्षेपं च कुरुते स्वानां च प्रीतिमावहन् ॥८॥ दर्शयंस्तद्विदां लोक आत्मनो भृत्यवश्यताम् ॥ व्रजस्योवाह वै हर्षं भगवान्बालचेष्टितैः ॥ ९ ॥ गृह्णीहि भोः फलानीति श्रुत्वा सत्वरमच्युतः ॥ फलार्थी धान्यमादाय ययौ सर्वफलप्रदः ॥ १० ॥**

होतीहै और जिधरको फेरताहै, उधरको फिरतीहै ऐसेही गोपियोंके प्रेमके वशमें परब्रह्म परमेश्वर होरहेहैं ॥७॥ कभी यशोदाजी कहैं हैं कि, हे बेटा ! पीढ़ा लेआव, कभी कहती बाबाकी खड़ाऊं ले आव, तब तुरन्तही पीढ़ा ले आवें और तुरन्तही खड़ाऊं ले आवें और जब कोई वस्तु नहीं उठती तब माता माता पुकारतेहैं, इसप्रकार व्रजवासियोंको लीलाकरके आनंद देतेहैं ॥८॥ संसारमें पण्डित लोगोंके दिखानेको कि, "मैं इसप्रकार भक्त लोगोंके वशमें हूं" जैसे नचातेहैं वैसे नाचता हूं, इसप्रकार बाललीला करके व्रजवासियोंको प्रसन्न करतेहैं और व्रजवासी आनन्दित होतेहैं ॥९॥ (एकसमय फल लो ! ऐसा

* शंका—अपने पुत्र श्रीकृष्णको बहुत रोता देखकर और कमरमें बहुत कसके रस्सीमें बँधा देखकर और वृक्षोंको टूटा हुआ देखकर, कभी श्रीकृष्णके ऊपर न गिरगया हो परन्तु श्रीकृष्णकी देहमें कहीं चोट नहीं लगी, परमेश्वरने शरीरकी रक्षा की, ऐसे अपने पुत्रको देखकर नन्दजी क्यों हँसे ? बालकको दुःखी देखकर तो ऊपरी लोगभी शोच करने लगते हैं और श्रीकृष्ण नन्दजीके पुत्र ठहरे फिर नन्दजीने शोच किस लिये नहीं किया ?

उत्तर—नन्दजी गर्गाचार्यके वचनोंको स्मरण करके हँसे क्योंकि गर्गाचार्य नन्दजीसे पहिलेही कह गये ये श्रीकृष्णचन्द्र साक्षात् नारायणका स्वरूपहैं श्रीकृष्णके जन्मसे नन्दजीने अपने भाग्यको लक्ष्मीके प्राणपति जगत्के स्वामी ऐसे श्रीकृष्णको वारवार नमस्कार करके और अपने आपको धन्य जानकर मनमें परमानन्द होकर नन्दजी हँसेथे कि, देखो ? आज मेरे भाग्यकी बड़ाई शिव, सनकादिक भी नहीं कर सक्ते ॥

मालिनीका शब्द सुनकर, सम्पूर्ण फलोंके देनेवाले श्रीकृष्ण भगवान् धान्य लेकर फल लेनेको चले॥ १०॥मालिनीने उनके धान्य डाल देनेके उपरान्त
मनमोहन प्यारेकी परमप्यारी छवि देख उनके दोनों हाथ फलोंसे भर दिये. तब व्रजरत्नने उसकी डलिया रत्नोंसे भरदी ॥ ११॥ यमलार्जुन वृक्षोंको
उखाडके श्रीकृष्ण यमुनाके तीरपर बालकोंके संग बलभद्रसहित खेल रहे थे, इनको रोहिणीजीने पुकारा दोनों भाई खेलमें ऐसे मग्न हो रहे थे कि, रोहि
णीके बुलानेसे भी न आये, तब पुत्रसे प्रेम करनेवाली यशोदाजीको रोहिणीने बुलानेकेलिये भेजा ॥ १२॥ १३॥ १४ ॥ बालकोंके संग कृष्ण बलदेवके
खेलते खेलते जब बहुत दिन चढ़ गया, तब यशोदाके पुत्रके स्नेहसे स्तनोंमेंसे दूध टपकने लगा तब यशोदाजी श्रीमनमोहन प्यारेको बुलाने लगीं

फलविक्रयिणी तस्य च्युतधान्यकरद्वयम् ॥ फलैरपूरयद्रत्नैः फलभांडमपूरि च ॥ ११ ॥ सार्त्तीरगतं कृष्णं भग्ना
र्जुनमथाह्वयत ॥ (रामं च रोहिणी देवी क्रीडंतं बालकैर्भृशम्) ॥ जन्मर्क्षमद्य भवतो विप्रेभ्यो देहि गाः शुचिः ॥ १२ ॥
पश्यपश्य वयस्यांस्ते मातृमृष्टान्स्वलंकृतान् ॥ त्वं च स्नातः कृताहारो विहरस्व स्वलंकृतः ॥ १३ ॥ नोपेयातां यदाहू
ता क्रीडासंगेन पुत्रकौ ॥ यशोदां प्रेषयामास रोहिणी पुत्रवत्सलाम् ॥ १४॥ इत्थं यशोदा तमशेषशेखरं मत्वा सुतं स्ने
हनिबद्धधीर्नृप ॥ हस्ते गृहीत्वा सहराममच्युतं नीत्वा स्ववाटं कृतवत्यथोदयम् ॥ १५ ॥ क्रीडंतं सा सुतं बालैरतिवेलं
सहाग्रजम् ॥ यशोदाऽजोहवीत्कृष्णं पुत्रस्नेहस्नुतस्तनी॥ १६॥कृष्णकृष्णारविंदाक्ष तात एहि स्तनं पिब ॥ अलं वि
हारैः क्षुत्क्षांतः क्रीडाश्रांतोऽसि पुत्रक॥ १७॥ हे रामागच्छ ताताशु सानुजः कुलनंदन ॥ प्रातरेव कृताहारस्तद्भवान्भो
क्तुमर्हति ॥ १८॥ प्रतीक्षते त्वां दाशार्हो भोक्ष्यमाणो व्रजाधिपः ॥ एह्यावयोः प्रियं धेहि स्वगृहान्यात बालकाः ॥ १९ ॥

॥ १५ ॥ १६ ॥ हे कृष्ण ! हे कमलदललोचन ! हे प्यारे पुत्र ! स्तनपान करले, तू खेलते खेलते थकगया होगा. हे तात ! तुझको भूख बहुत लगी होगी
अब खेलको रहनेदे, संध्याको फिर खेलना ॥ १७ ॥ हे राम ! हे मोहन ! हे नंदलाल ! हे कुलभूषण ! शीघ्र छोटे भाईको अपने साथ लेकर घरको आवो
प्रातःकालही कलेऊ कर लिया है अब आनकर भोजन करले ॥ १८ ॥ अरे खेलके मतवाले ! व्रजनाथ तुझ विना भोजन करनेको बैठे हैं, तेरे आने
की बाट देखरहे हैं, तुझको बूढे बाबाकी दया नहीं आती, तू आनकर हमको प्रसन्न कर, इस बातको सुनकर कृष्ण आये तब बालक बोले कि,

जैसे तैसे करके तो खेल जमा है अब श्रीकृष्ण जाते हैं, इसको कभी नहीं खिलानेके, यह बात सुनकर श्रीकृष्ण फिर खेलने लगे, तब यशोदा
बोली कि, अरे बालको ! तुम्हारे घरबारहै कि नही, क्यों नहीं अपने घरोंको जाते ॥ १९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, जब व्रजमें बडे बडे
उत्पात होने लगे तब नन्दादिक वृद्ध वृद्ध व्रजवासियोंने विचार किया कि, महावनमें तो नित नये उत्पात होते हैं. अब गोकुलके हितका कोई
विचार करना चाहिये ॥ २० ॥ जोकि, ज्ञान और अवस्था करके अधिक देश कालके तत्त्वको जाननेवाले और बलभद्र व कृष्णचन्द्रके
अतिहित करनेवाले उपनन्द नाम गोप तहाँ बोले ॥ २१ ॥ गोकुलके हितकी इच्छा करके उपनन्द कहने लगे कि, हम यहाँसे उठके
और स्थानपर वास करेंगे, यहां बालकोंके विघ्न करनेवाले बहुतसे उत्पात होतेहैं ॥ २२ ॥ बालकोंकी घातिक पूतना राक्षसीके हाथसे जैसे

श्रीशुक उवाच ॥ गोपवृद्धा महोत्पाताननुभूय बृहद्वने ॥ नंदादयः समागम्य व्रजकार्यममंत्रयन् ॥ २० ॥ तत्रोपनंद
नामाह गोपो ज्ञानवयोधिकः ॥ देशकालार्थतत्त्वज्ञः प्रियकृद्रामकृष्णयोः ॥ २१ ॥ उत्थातव्यमितोऽस्माभिर्गोकुल
स्य हितैषिभिः ॥ आयांत्यत्र महोत्पाता बालानां नाशहेतवः ॥ २२ ॥ मुक्तः कथंचिद्राक्षस्या बालघ्न्या बालको
ह्यसौ ॥ हरेरनुग्रहान्नूनमनश्चोपरि नापतत् ॥ २३ ॥ चक्रवातेन नीतोऽयं दैत्येन विपदं वियत् ॥ शिलायां पतितस्तत्र
परित्रातः सुरेश्वरैः ॥२४॥ यन्न म्रियेत द्रुमयोरंतरं प्राप्य बालकः ॥ असावन्यतमो वापि तदप्यच्युतरक्षणम् ॥ २५ ॥
यावदौत्पातिकोऽरिष्टो व्रजं नाभिभवेदितः ॥ तावद्बालानुपादाय यास्यामोऽन्यत्र सानुगाः ॥ २६ ॥ वनं वृंदावनं
नाम पशव्यं नवकाननम् ॥ गोपगोपीगवां सेव्यं पुण्याद्रितृणवीरुधम् ॥ २७ ॥

तैसे कर यह बालक बचा और एक समय शकट इसके ऊपर गिरा उस विपत्तिसेभी भगवान्‌की कृपासे बचा ॥ २३ ॥ एक समय तृणावर्त
बवूलेका रूप धरके इस बालकको आकाशमें उडाकर लेगया और वहाँसे उसने शिलाके ऊपर पटक दिया, वहाँभी देवताओंने इसकी
रक्षा करी ॥ २४ ॥ यह बालक उलूखलमें बँधाहुआ दोनों वृक्षोंके बीचमें फँसगया और मरनेसे बचा, वहाँ उस समय और बालक भी कोई
नही था, वहाँ भी इस बालककी परमात्माने रक्षा करी ॥ २५ ॥ अब परमेश्वर और कोई दूसरा उत्पात व्रजमें न खडा करदे, इससे पहिलेही
बालकोको यहांसे लेकर और दूसरी ठौर कहीं चल बसें ॥२६॥ पशुओंका हितकारी और नये बाग बगीचे और पुष्पवाटिकावाला श्रीवृन्दावन

नाम वन है और वहीं अतीव उत्तम गोप गोपी, गायोंके रहने योग्य स्थान हैं और महापवित्र जहाँ गोवर्धन पर्वत है, यमुनाजीका किनारा है वहाँ तृण, जल, लता और उत्तम उत्तम सब प्रकारके वृक्ष हैं ॥ २७ ॥ उस वृन्दावनका वास सदैव अच्छा है, आपकी इच्छा हो तो गाडोंको जोतो और गायोंको आगे हाँकलो, अब विलम्ब करनेका समय नहीं है इस प्रकार उपनन्द गोपने नन्दजीसे कहा ॥ २८ ॥ उपनन्द गोपके वचन सुनकर सब वृद्धजनोंने कहा धन्य है आपकी बुद्धिको आपने बहुत अच्छा कहा . हे व्रजराज ! उपनन्दका कहना बहुत ठीकहै, हमारी भी सम्मति यहीहै वृंदावनमें वास कीजिये नन्दजीने कहा हमारीभी यही इच्छा थी परन्तु आपके कहनेसे और पक्की बात होगई. नन्दजीकी बात सुन

**तत्तत्राद्यैव यास्यामः शकटान्युंक्त माचिरम् ॥ गोधनान्यग्रतो यांतु भवतां यदि रोचते ॥ २८ ॥ तच्छुत्वै कधियो गोपाः साधुसाध्विति वादिनः ॥ व्रजान्स्वान्स्वान्समायुज्य ययू रूढपरिच्छदाः ॥ २९ ॥ वृद्धान्बालान्स्त्रियो राजन्सर्वोपकरणानि च ॥ अनस्स्वारोप्य गोपाला यत्ता आत्तशरासनाः ॥ ३० ॥ गोधनानि पुरस्कृत्य शृंगाण्यापूर्य सर्वतः ॥ तूर्यघोषेण महता ययुः सहपुरोहिताः ॥ ३१ ॥ गोप्यो रूढरथा नूतकुचकुंकुमकांतयः ॥ कृष्णलीला जगुः प्रीता निष्ककंठ्यः सुवाससः ॥ ३२ ॥ तथा यशोदारोहिण्यावेकं शकटमास्थिते ॥ रेजतुः कृष्णरामाभ्यां तत्कथाश्रवणोत्सुके ॥ ३३ ॥**

सबने अपनी अपनी गाडियोंको जोत घरकी सब सामग्री लादकर चलदिये ॥ २९ ॥ हे राजा परीक्षित ! प्रथम सब समानको गाडियोंमें भरकर ऊपर वृद्ध, बालक, स्त्रियोंको बैठालकर, धनुष बाण हाथोंमें लेलेकर ॥ ३० ॥ सब व्रजवासी सावधान हो गायोंको आगे कर, चारोओर बडे बड़े रणसिंग बजाते और तुरहीका शब्द करते पुरोहितको संग लेकर सब गोकुलवासी वृन्दावनको चलदिये ॥ ३१ ॥ गाडियोमें बैठी गोपी नवीन केशर कुचाओमें लगाये कठला, धुकधुकी कण्ठमें पहिरे, रथ और गाडियोंमें बैठीं कृष्णकी लीला गाती जाती थीं ॥ ३२ ॥ उसी प्रकार रोहिणी और यशोदा भी एक गाडीमें श्रीकृष्ण और बलदेवजीको साथ लिये बैठी थीं और

उनकी लीला और चरित्रोंको सुन सुनकर आनन्दको प्राप्त होती थीं ॥ ३३ ॥ सर्वानन्दको देनेवाले वृन्दावनमें आनकर गाडियोंको बराबर
खडा करके अर्द्धचन्द्रमाकी समान गायोंके रहनेके लिये एक खिरक बनाया ॥ ३४ ॥ हे राजन् ! वृन्दावन, गोवर्द्धन और यमुनाजीका अत्यन्त
रमणीक तट देखकर श्रीकृष्ण और बलराम बहुत प्रसन्न हुए ॥ ३५ ॥ इसप्रकार बाललीला और तोतली मधुरवाणीसे व्रजवासियोंको आनन्द
देने लगे और जब दोनों भाई बछरे चरावने योग्य हुए तब वत्सपालक कहलाये ॥ ३६ ॥ व्रजभूमिके निकटही गोपालोंके बालकोंको संग लेके
श्रीकृष्ण बलराम दोनों भाई बछरोंको चराने लगे और भाँति भाँतिकी क्रीडा नित्य प्रति करने लगे ॥ ३७ ॥ कभी बाँसुरी बजाते थे और कभी
आमलोंको गोफनमें धरधरकर चलाते थे कभी पावोंमें घूँघुरू बाँधकर ऐसा नाच नचातेथे कि,अप्सराओंको लजाते थे.कभी परस्पर युद्ध करते

**वृन्दावनं गोवर्धनं यमुनापु**
**वृंदावनं संप्रविश्य सर्वकालसुखावहम् ॥ तत्र चक्रुर्व्रजाऽऽवासं शकटैरर्धचंद्रवत् ॥ ३४ ॥**
**लिनानि च ॥ वीक्ष्यासीदुत्तमा प्रीती राममाधवयोर्नृप ॥ ३५ ॥ एवं व्रजौकसां प्रीतिं यच्छंतौ बालचेष्टितैः ॥ कलवा**
**क्यैः स्वकालेन वत्सपालौ बभूवतुः ॥ ३६ ॥ अविदूरे व्रजभुवः सहगोपालदारकैः ॥ चारयामासतुर्वत्सान्नानाक्रीडा**
**परिच्छदौ ॥ ३७ ॥ क्वचिद्वादयतो वेणुं क्षेपणैः क्षिपतः क्वचित् ॥ क्वचित्पादैः किंकिणीभिः क्वचित्कृत्रिमगोवृषैः॥ ३८ ॥**
**वृषायमाणौ नर्दंतौ युयुधाते परस्परम् ॥ अनुकृत्य रुतैर्जंतूंश्चेरतुः प्राकृतौ यथा ॥ ३९ ॥ कदाचिद्यमुनातीरे वत्सां**
**श्चारयतोः स्वकैः ॥ वयस्यैः कृष्णबलयोर्जिघांसुर्दैत्य आगमत् ॥ ४० ॥**

थे, कभी कम्बल उढाय कृष्ण बलदेव दोनों भैया ग्वालोंको बैल बनाते थे और इनके संग आप भी बैल बनकर गम्भीर शब्द करते थे ॥३८॥ कभी
पक्षियोंकी बोली बोल बोलकर कहतेहैं कि, हम हंस हैं कोई कहते हम मोर हैं, जैसे प्राकृत बालक खेल खेलतेहैं वैसेही दोनों भाई वनमें जाकर गोपोंके
संग नये नये खेल खेलते थे॥३९॥ एक समय यमुनाजीके तीरपर श्रीकृष्ण और बलराम बछरे चरानेको गये और वहाँ कंसने सुना कि, नन्दादिक
गोप गोकुल छोडकर वृन्दावनमें जा बसे हैं,तब कंसने अपने साथी वत्सासुरको बुलाकर विनयपूर्वक अपने दुःखका सब वृत्तान्त कहाकि,भाई ! नन्दके
पुत्रने मुझको बडा दुःख देरक्खाहै, कोई ऐसा उपाय करो जो वह बालक माराजाय. कंसकी यह बात सुन बत्सासुर बछरेका रूप बनाकर वृन्दावनमें

गया ॥ ४० ॥ और जो बछरे कृष्ण और बलराम चराते थे उनहीं बछरोंमें मिलकर यह भी चरने लगा और भयानकरूप देख सब बछरे डरकर जहाँ तहाँको भागगये. तब श्यामसुन्दरने उस राक्षसको पहँचानकर ऑखकी सैनसे बलदेवजीको जताया कि, देखो भाई ! यह दुष्ट राक्षस कंसका भेजाहुवा बछरेका रूप धरकर मेरे मारनेके लिये यहां आया है, तुम भी इसका ध्यान रखना ॥ ४१ ॥ वत्सासुर भी घूमता घामता अपनी घात लगाताहुवा धीरे धीरे वृन्दावनविहारीके समीप आ पहुँचा, तब श्रीकृष्णचन्द्रने उसका पिछला पैर पकड़कर एक कैथाके पेड़की जडमें घुमाकर ऐसा मारा कि, उसका प्राण निकलकर परमधामको सिधारा, बड़े भारी शरीरवाला वत्सासुर दैत्य कैथाके वृक्षसहित पृथ्वीपर गिरा ॥ ४२ ॥ उसको गिरा देखकर सब बालक अत्यन्त विस्मित हो धन्य धन्य कहने लगे और अत्यन्त प्रसन्न हो देवताओंने आकाशसे फूल बरसाये ॥४३॥ समस्त

तं वत्सरूपिणं वीक्ष्य वत्सयूथगतं हरिः ॥ दर्शयन्बलदेवाय शनैर्मुग्ध इवासदत् ॥ ४१ ॥ गृहीत्वाऽपरपादाभ्यां सहलांगूलमच्युतः ॥ भ्रामयित्वा कपित्थाग्रे प्राहिणोद्गतजीवितम् ॥ स कपित्थैर्महाकायः पात्यमानैः पपात ह ॥ ४२ ॥ तं वीक्ष्य विस्मिता बालाः शशंसुः साधु साध्विति ॥ देवाश्च परिसंतुष्टाः बभूवुः पुष्पवर्षिणः ॥ ४३ ॥ तौ वत्सपालकौ भूत्वा सर्वलोकैकपालकौ ॥ सप्रातराशौ गोवत्सांश्चारयंतौ विचेरतुः ॥४४॥स्वंस्वं वत्सकुलं सर्वे पाययिष्यंत एकदा॥ गत्वा जलाशयाभ्याशं पाययित्वा पपुर्जलम् ॥ ४५ ॥

बालकोंकी रक्षा करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेव दोनों भ्राता बछरोंके वत्सपाल होकर प्रातः कालका कलेवा लेकर वनमें जाय बछरोंको चराते और अनेक अनेक प्रकारकी लीला विहार करते थे ॥ ४४ ॥ जब कंसने वत्सासुरके मारे जानेका वृत्तान्त सुना तो बडा शोच किया ? और उसके भाई बकासुरसे जाकर कहा कि, तू अपने भाईका बदला ले और उस दुष्ट कृष्णको मारकर मेरी छाती ठण्ढी कर. यह बात सुनकर बकासुर बगलेका रूप धारण कर वृन्दावनमें आया और कालिन्दीके किनारे पर्वताकार हो, मुंह फैलाकर इस घातमें जा बैठा कि, श्याम सुन्दर यहाँ आवे तो निगल जाऊँ उस दिन सब बालक अपने अपने बछरोके समूहोंको यमुनाजीके निकट जल पिलानेके लिये गये, वहाँ जाय बछरोंको जल

पिलाया और आप भी पिया ॥ ४५ ॥ और वहाँ उन बालकोंने वज्रसे टूटे गिरे पर्वतके शिखरके तुल्य बड़े मुखवाला एक पक्षी देखा और उसको
देखकर अत्यन्त भयभीत हुए ॥ ४६ ॥ यह महाबली तीक्ष्णचोंचवाला बगलेका रूप धारणकिये बकासुरनाम दैत्य था. वह बकासुर बलवान् आन
कर श्रीकृष्णको शीघ्रही निगल गया और कहा कि, मैंने आज अपने बत्सासुरका बदला ले लिया ॥ ४७ ॥ जब श्रीकृष्णको बकासुर लीलगया
तब बलदेवादिक सब बालक विना प्राणोंके इन्द्रियकी समान अचेत होगये और रोरोकर कहने लगे कि, हाय ! हम सब यशोदाको जाकर क्या
उत्तर देंगे ? जिसने अपना प्यारा पुत्र हमको सौंपदिया था, सब दौडे हुए बलदेवजीके पास आये और वृत्तान्त सुनाया कि, हमने बहुतेरा वर्जा
परन्तु श्यामसुन्दरने हमारा कहना एक न माना, अब हम क्या करैं और क्या न करैं ? बलदेवजी बोले कि, तुम घबराओ मत, उस दैत्यको मार

ते तत्र ददृशुर्बाला महासत्त्वमवस्थितम् ॥ तत्रसुर्वज्रनिर्भिन्नं गिरेः शृंगमिव च्युतम् ॥ ४६ ॥ स वै बको नाम महान
सुरो बकरूपधृक् ॥ आगत्य सहसा कृष्णं तीक्ष्णतुंडोऽग्रसद्बली ॥ ४७ ॥ कृष्णं महाबकग्रस्तं दृष्ट्वा रामादयोऽर्भकाः ॥
बभूवुरिंद्रियाणीव विना प्राणं विचेतसः ॥ ४८ ॥ तं तालुमूलं प्रदहंतमग्निवद्गोपालसूनुं पितरं जगद्गुरोः ॥ चच्छर्द
सद्योऽतिरुषाऽक्षतं बकस्तुंडेन हंतुं पुनरभ्यपद्यत ॥ ४९ ॥ तमापतंतं स निगृह्य तुंडयोर्दोर्भ्यां बकं कंससखं सतां
पतिः ॥ पश्यत्सु बालेषु ददार लीलया मुदावहो वीरणवद्दिवौकसाम् ॥ ५० ॥ तदा बकारिं सुरलोकवासिनः समा
किरन्नंदनमल्लिकादिभिः ॥ समीडिरे चानकशंखसंस्तवैस्तद्वीक्ष्य गोपालसुता विसिस्मिरे ॥ ५१ ॥

कर मनमोहन प्यारे अभी आते हैं, उसी समय गायनके पालनकरनहारे, नन्दके दुलारे, ग्वाल बालोंके प्यारे, यशोदाके नेत्रोंके तारे, जगत्के गुरु,
ब्रह्माके पिता, श्रीकृष्णचन्द्रने अग्निके अंगारकी समान उसके तालूको जलाना आरम्भ किया, उस बकासुरने कृष्णको तुरन्तही उगलदिया और
उनके शरीरमें कुछ भी कष्ट न हुवा, तब तो अत्यन्त क्रोध करके फिर बकासुर व्रजविहारीके ऊपरको धाया ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ सज्जनोंके सहायक,
देवताओंके आनन्ददायक, श्रीकृष्ण यदुनायक, कंसके सखा बकासुरको फिर आता देख दोनों हाथसे उसकी चोंच पकडके सब बालकोंके देखते
देखतेही तृणकी समान चीरकर बगेल दिया ॥ ५० ॥ उस समय सुरपुरनिवासी देवताओंने बकासुरके मारनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दके

ऊपर नन्दनवनके मालतीके पुष्पोंकी वर्षा करके दुंदुभि और शंख बजाय बजाय उनकी स्तुति करने लगे. इस कौतुकको देख देखकर ग्वाल बाल आश्चर्य मानते थे ॥५१॥ जैसे इंद्रियें प्राण आनेसे आनन्दित होतीं हैं तैसे बलभद्रादिक सब बालक बकासुरके मुखसे निकलेहुए श्यामसुन्दर प्यारेको देखकर आनन्दितहुए और छातीसे लगाकर सब बालक उनसे मिले और सब बछरोंको इकट्ठा करके बारंबार प्रशंसा करने लगे ॥ ५२ ॥ यह सुनतेही गोप और गोपी बहुत संशय करने लगे और गोप गोपी बडे आदर सत्कारसे श्रीकृष्णको देखनेलगे जैसे कोई मृतक होकर घर आजाताहै और सब कुटुम्बियोंका चित्त उनको देखते २ तृप्त नहीं होता ॥५३॥ सब गोप कहने लगे कि, इस बालकके ऊपर बडी बडी विपत्तियें पडी, परन्तु जो मारनेको आया वह आपही मारागया, क्योंकि पहिले उन्होंने औरोंको भय दिखाया ॥ ५४ ॥ महाभयंकर रूप धर धरकर अनेक असुर और राक्षस कृष्णके

मुक्तं बकास्यादुपलभ्य बालका रामादयः प्राणमिवेंद्रियो गणः ॥ स्थानागतं तं परिरभ्य निर्वृताः प्रणीय वत्सान्व्रजमेत्य तज्जगुः ॥ ५२ ॥ श्रुत्वा तद्विस्मिता गोपा गोप्यश्चातिप्रियादृताः ॥ प्रेत्यागतमिवौत्सुक्यादैक्षंत तृषितेक्षणाः ॥५३॥ अहो बताऽस्य बालस्य बहवो मृत्यवोऽभवन् ॥ अप्यासीद्विप्रियं तेषां कृतं पूर्वं यतो भयम् ॥ ५४ ॥ अथाप्यभिभवंत्येनं नैवैते घोरदर्शनाः ॥ जिघांसयैनमासाद्य नश्यंत्यग्नौ पतंगवत् ॥ ५५ ॥ अहो ब्रह्मविदां वाचो नासत्याः संति कर्हिचित् ॥ गर्गो यदाह भगवानन्वभावि तथैव तत् ॥ ५६ इति नंदादयो गोपाः कृष्णरामकथां मुदा ॥ कुर्वंतो रममाणाश्च नाविंदन्भववेदनाम् ॥ ५७ ॥ एवं विहारैः कौमारैः कौमारं जहतुर्व्रजे ॥ निलायनैः सेतुबंधैर्मर्कटोत्प्लवनादिभिः ॥ ॥ ५८ ॥ इति श्रीभागव० महापुराणे दशमस्कंधे पू० वत्सबकवधो नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

मारनेको आये, परन्तु परमेश्वरकी दयासे इनका कुछ कर न सके, आपही मरनेके लिये इसके पास आये जैसे अग्निमें आकर पतंग जल जाते हैं तैसे आपही आनकर मरजातेहैं ॥ ५५ ॥ अहो ! वेदवादियोंकी वाणी कभी मिथ्या नहीं होती जो जो बातें गर्गाचार्य कहगये थे, वह सब बातें अब सत्य होती जाती हैं ॥ ५६ ॥ इस प्रकार कृष्ण बलरामकी रसभरी बातें कह कहकर आनन्दित होते थे और सुख पातेथे, जिन्होंने भवसागरकी वेदनाको कुछ न समझा इस प्रकार आँखमिचौनी, पुल बांधने, बन्दरोंकी समान कूदना, यह कौमार अवस्थाके खेल कर करके श्रीकृष्ण बलराम कौमार अवस्था व्यतीत करते थे ॥ ५७ ॥ ५८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां वत्सबकवधो नाम एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

दोहा–द्वादशमें धारि सर्प वपु, निगले ग्वाल रु बाल । तासुं अघासुरको हनो, कृपासिंधु गोपाल ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! श्रीकृष्णने
एक दिन वनमें भोजन करनेके विचारसे प्रातःकाल उठकर सुन्दर शृंगी बजाकर अपने प्यारे ग्वालबालोंको जगाया और कलेवा बाँध बछरोंको आगेकर
श्रीकृष्णचन्द्र घरसे निकले ॥१॥ उन श्रीकृष्णके संग स्नेही ग्वालोके सहस्रों बालक उत्तम उत्तम छींके, बेत शृंगी और बाँसुरी लेलेकर सहस्रसे भी
अधिक संख्यावाले अपने अपने बछरोंके समूहोंको आगे करके आनन्द सहित घरसे चले ॥२॥ असंख्यात श्रीकृष्णके बछरोंमें मिलाकर चराते
चराते बाललीला करकरके यह बालक जहाँ तहाँ विहार करते थे ॥३॥ मणियोंसे जडाऊ सुवर्णके गहने पहने हुए थे, तोभी वनमें जाकर फलोंके कोंप

श्रीशुक उवाच ॥ क्वचिद्वनाशाय मनो दधद्व्रजात्प्रातः समुत्थाय वयस्यवत्सपान् ॥ प्रबोधयञ्छृगरवेण चारुणा विनि
गतो वत्सपुरस्सरो हरिः ॥१॥ तेनैव साकं पृथुकाः सहस्रशः स्निग्धाः सुशिग्वेत्रविषाणवेणवः ॥ स्वान्स्वान्सहस्रोपरिसं
ख्ययान्वितान्वत्सान्पुरस्कृत्य विनिर्ययुर्मुदा ॥ २ ॥ कृष्णवत्सैरसंख्यातैर्यूथीकृत्य स्ववत्सकान् ॥ चारयंतोर्भलीला
भिर्विजह्रुस्तत्रतत्र ह ॥३॥ फलप्रवालस्तबकसुमनःपिच्छधातुभिः ॥ काचगुंजामणिस्वर्णभूषिता अप्यभूषयन् ॥ ४ ॥
मुष्णन्तोऽन्योन्यशिक्यादीञ्ज्ञातानाराच्च चिक्षिपुः ॥ तत्रत्याश्च पुनर्दूराद्धसंतश्च पुनर्ददुः ॥ ५ ॥ यदि दूरं गतः
कृष्णो वनशोभेक्षणाय तम् ॥ अहंपूर्वमहंपूर्वमिति संस्पृश्य रेमिरे ॥ ६ ॥ केचिद्वेणून्वादयंतो ध्मांतः शृंगाणि
केचन ॥ केचिद्भृंगैः प्रगायंतः कूजंतः कोकिलैः परे ॥ ७ ॥

लोंके, चौटलियोंके, गुच्छोंके, फूलोंके, मोरपुच्छके और खडियामट्टी. गेरूके तिलक लगा लगाकर अपना अपना शृंगार कररहे थे ॥ ४ ॥ परस्प
र छींका बेत आदि चुराते, जब जान लेते तो दूसरे बालकके पासको फेंक देते थे, वह बालक फिर औरके पासको फेंक देते थे तब वह छींकेवाले बालक
रोने लगते, तब श्रीकृष्णचन्द्र हँसकर उनके छींके बेत दिला देते थे ॥ ५ ॥ सुन्दर वनकी शोभा देखनेके लिये जब श्रीकृष्ण दूर चले जाते तब बा
लक परस्पर होड बदबदकर दौड़ते थे और कहते थे कि, पहिले मैं छुऊं, वह कहते थे कि, पहिले मैं छुऊं, इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको छूते थे और
आनन्दित हो होकर खेलते थे ॥६॥ कोई बालक बाँसुरी बजाते थे, कोई शृंगीका शब्द सुनाते थे, कोई २ बालक भौरोंके संग गाते थे.

और कोई कोई कोकिलाकी वाणीमें वाणी मिलाते थे ॥७॥ और कोई आकाशमें उड़ते हुए पक्षियोंकी छायाके संग दौडते। कोई बालक हंसोंके संग धीरे धीरे चलते कोई बालक बगलोंकी पाँतिके पास चुपके चुपके जा बैठते और कोई बालक मोरोंके संग नाचते थे॥ ८ ॥ कोई बालक बन्दरोंकी पूँछ पकड पकड कर खींचते थे, कोई पूंछ पकडेही पकड़े उनके संग कूदकर वृक्षोंपर चढ जाते थे और कोई बालक अपने कान दबा कर आंखे फैलाकर बन्दरोंके सन्मुख खडे हो घुडकी बताते थे कोई वृक्षोंपर चढ चढ नीचेको कूदते थे ॥ ९ ॥ कोई कोई मेंढकोंके संग फुदकते थे, जब वह पानीमें डुबकी मारें तब आप भी उसके संग डुबकी (गोता) मारते हैं कोई बालक अपनी परछाईं पानीमें देखकर उसकी हँसी करते थे कोई बालक कुएँ बावड़ीमें अपनी प्रतिध्वनिको सुन उनको गाली देते थे ॥ १० ॥ ब्रह्मज्ञानियोंको ब्रह्मस्वरूप करके जाननेमें

विच्छायाभिः प्रधावंतो गच्छंतः साधुः हंसकैः ॥ वकैरुपविशंतश्च नृत्यंतश्च कलापिभिः ॥ ८ ॥ विकर्षंतः कीशवालानारोहंतश्च तैर्द्रुमान् ॥ विकुर्वंतश्च तैः साकं प्लवंतश्च पलाशिषु ॥ ९ ॥ साकं भेकैर्विलंघंतः सरित्प्रस्रवसंप्लुताः ॥ विहसंतः प्रतिच्छायाः शपंतश्च प्रतिस्वनान् ॥१०॥ इत्थं सतां ब्रह्मसुखानुभूत्या दास्यं गतानां परदैवतेन ॥ मायाश्रितानां नरदारकेण साकं विजह्रुः कृतपुण्यपुंजाः ॥ ११ ॥ यत्पादपांसुर्बहुजन्मकृच्छ्रतो धृतात्मभिर्योगिभिरप्यगम्यः ॥ स एव यद्दृग्विषयः स्वयं स्थितः किं वर्ण्यते दिष्टमतो व्रजौकसाम् ॥ १२ ॥

आते हैं दासभावके करनेवाले भक्त जिनको परम दैवतरूप स्वामी जानते हैं और मायासे मोहित हुए पुरुष उनको मनुष्यका बालक मानते हैं जिनकी जैसी भावना है उनको वैसेही दिखाई देते . धन्य भाग्य है ग्वाल बालोंका, देखो ब्रह्मज्ञानियोंको केवल भगवान्का अनुभवही होताहै, भक्तोंके केवल भजनही सर्वानन्द है, परन्तु ग्वालबालोंकी ओरको देखिये कि, उन्होंने कैसे कैसे उग्र तप किये हैं कि दिनरात भगवान् वासुदेव जिनके संग आहार विहार करते हैं, देखो यह सखाभावका प्रभाव है ॥११॥ योगिजनोंको भी अनेक जन्म महाकष्ट सहकर तप करनेसे जिनके चरणारविन्दकी धूरी मिलनी अत्यन्त दुर्लभ है, सो श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द स्वच्छन्दविहारी वासुदेव भगवान् जिनके सन्मुख प्रत्यक्ष विराजमान रहें

उन व्रजवासियोंके भाग्यकी कहाँतक बडाई करें ॥ १२ ॥ इन ग्वालबालोंकी सुखपूर्वक लीलाको न सहन करके वह अघासुरनाम दैत्य उस वनमें आया कि, अमृत पान करनेवाले देवताभी अपने जीनेकी इच्छासे नित्य प्रति जिसके मरनेकी राह देखते थे ॥१३॥ कंसका भेजाहुवा, पूतना और बकासुरका छोटा भ्राता, वह अघासुर कृष्णादिक छोटे छोटे बालकोंको देखकर मनमें विचार करने लगा कि, इसी कृष्णने मेरे भाई और बहिनको मारा है, उन दोनोके बदले आज ग्वालबाल बछडें और बलदेव समेत इस कृष्णको मारूंगा ॥ १४ ॥ और अपने भैया बहनको भी इन बालकोंके संगही तिलांजलि दूंगा, तब सब व्रजवासी मृतक समान होजायँगे; प्राण गये पीछे देहोंकी क्या चिन्ता है ? क्योकि प्राणधारी पुरुषोंके तो पुत्रही

अथाघनामाऽभ्यपतन्महासुरस्तेषां सुखक्रीडनवीक्षणाक्षमः ॥ नित्यं यदंतर्निजजीवितेप्सुभिः पीतामृतैरप्यमरैः प्रतीक्ष्यते ॥ १३ ॥ दृष्ट्वाऽर्भकान्कृष्णमुखानघासुरः कंसानुशिष्टः स बकीबकानुजः ॥ अयं तु मे सोदरनाशकृत्तयोर्द्वयोर्ममैनं सबलं हनिष्ये ॥१४॥ एते यदा मत्सुहृदोस्तिलापःकृतास्तदा नष्टसमा व्रजौकसः॥ प्राणे गते वर्ष्मसु का नु चिंता प्रजासवः प्राणभृतो हि ये ते ॥ १५ ॥ इति व्यवस्याजगरं बृहद्वपुः स योजनायाममहाद्रिपीवरम् ॥ धृत्वाद्भुतं व्यात्तगुहाननं तदा पथिव्यशेत ग्रसनाशया खलः ॥१६॥ धराधरोष्ठो जलदोत्तरोष्ठो दर्याननांतो गिरिशृंगदंष्ट्रः ॥ ध्वांतांतरास्यो वितताध्वजिह्वः परुषानिलश्वासदवेक्षणोष्णः ॥ १७ ॥

जीवन प्राण हैं ॥ १५ ॥ ऐसा विचारकर चार कोश लम्बा पर्वतकी समान मोटा अजगर सॉपका अद्भुत रूप धारणकर गुफाकी सदृश मुख पसार बछरे और बालकोंके निगलनेके लिये मार्गमें बैठगया ॥ १६ ॥ नीचेका होठ तो पृथ्वीपर और ऊपरका होठ बादलतक फैला रक्खा था पर्वतकी गुफाके समान जिसका मुख पहाडके शिखरकी सदृश जिसकी दाढें, गूढ कन्दराकी तुल्य मुखमें अन्धकार, बडे लम्बे चौडे मार्गकी नाईं, जिसकी जीभ, कठोर पवनके समान जिसका श्वास और अग्निकी तुल्य जिसकी दृष्टि थी ❀ ॥ १७ ॥

❀ शंका—अघासुर राक्षसके दोनों होठोंकी लम्बाई सुनकर हमारे सबके मनको बडा सन्देह है और हमारा हृदय कांपता है. क्योंकि ऐसी होठोंकी लम्बाई रावणकी तारककी और अनेक राक्षसोंकी भी न थी यह महिमा हमने आज तक कहीं नहीं सुनी, होठ थे या कोट थे ?

सब बालक उस अजगरको देखकर वृन्दावनकी शोभा समझकर खेलते खेलते फैले हुए उस अजगरके मुखकी लीलासेही उत्प्रेक्षा करने लगे ॥ १८ ॥ और परस्पर कहते थे कि, अहो मित्रो ! यह तो कहो कि, यह जो हमारे सन्मुख दिखाई देता है कोई पक्षी है वा मुनुष्य है ? हमारे निगलनेके लिये सर्पकी समान मुख पसार रहा है कि नहीं ॥ १९ ॥ सत्य है सूर्यके किरणोंसे लाल लाल बादल ऐसे दृष्टि आतेहैं मानो सर्पका ऊपरवाला होठ है और सूर्यकी परछाईंसे सब पृथ्वी ऐसी लाल लाल दिखाई देती है मानो सर्पके नीचेकी ठोड़ी है ॥ २० ॥ इधर उधर पर्वतकी

दृष्ट्वा तं तादृशं सर्वे मत्वा वृन्दावनश्रियम् ॥ व्यात्ताजगरतुण्डेन ह्युत्प्रेक्षंते स्म लीलया ॥ १८ ॥ अहो मित्राणि गदत सत्त्वकूटं पुरः स्थितम् ॥ अस्मत्संग्रसनव्यात्तव्यालतुंडायते न वा ॥ १९ ॥ सत्यमर्ककरारक्तमुत्तराहनुवद्घनम् ॥ अधराहनुवद्रोधस्तत्प्रतिच्छायया ऽरुणम् ॥ २० ॥ प्रतिस्पर्धेते सृक्किभ्यां सव्यासव्ये नगोदरे ॥ तुङ्गशृङ्गाऽऽलयोप्ये तास्तद्दंष्ट्राभिश्च पश्यत ॥ २१ ॥ आस्तृताऽऽयाममार्गोयं रसनां प्रति गर्जति ॥ एषामंतर्गतं ध्वांतमेतदप्यंतराननम् ॥ २२ ॥ दावोष्णखरवातोऽयं श्वासवद्भाति पश्यत ॥ तद्दग्धसत्त्वदुर्गंधोऽप्यंतरामिषगंधवत् ॥ २३ ॥

कंदरासी महागम्भीर अँधियारी ऐसी जान पडती है मानो सर्पके मुखका अन्तहै ऊंचे ऊंचे पर्वतके शिखरसे हमको ऐसे दिखाई देतेहैं मानो साक्षात सर्प अजगरकी डाढेंहैं, तुम ध्यान करके देखो ॥ २१ ॥ यह लम्बा चौडा मार्ग हमको ऐसा दृष्टि आता है मानो साँपकी जिह्वा है और इन शिखरोंके भीतर हमको ऐसा अन्धकार दीखता है मानो सर्पके मुखके भीतरका भाग है ॥ २२ ॥ दावानलसे उष्ण उष्ण महातीक्ष्ण पवन ऐसा

---

उत्तर—अघासुरका पूर्वजन्मका पुण्य था, सो श्रीकृष्णका दर्शन करके बडे मुखसे अपने सन्मुख वर्द्धित होकर स्वर्गको चलागया, परन्तु अपने तेजसे ऊपरके होठको सगही लेतागया और इस जन्ममें जो पाप किया था वह श्रीकृष्णको देखकर डरकर मागा और पातालमें जानेकी इच्छाकी भूमिको भेद अघासुरका पाप रसातलको चला गया, परन्तु अघासुर नीचेके होठको खींचकर अपने सग लेतागया, पहिले अघासुरने श्रीकृष्ण महाराजके शरीरको स्पर्श किया तब उसके पुण्य पाप दोनों नष्ट होगये, तब अघासुर कृष्णकी देहमें मिलगया, पाप पुण्य नाश होनेका कारण यह है जबतक प्राणीके पुण्य रहेंगे तबतक वह स्वर्ग प्राणी मोगेगा और पाप रहेगा तो नरक मोगेगा, जब दोनों नष्ट होजायगे तब ईश्वरमें मिलेगा इसलिये आकाश और भूमिमें अघासुरके होठोंकी वृद्धि हुई ॥

लगता है मानो महाविषवाले सर्पका श्वास है और यह विचारकर देखो कि, अग्निमें जैसे जीव जलते हैं ऐसी दुर्गन्धि आती है यह सर्पके डसे हुए मानों मांसकी दुर्गन्धि है ? ॥ २३ ॥ इस सर्पके मुखमें जो हम घुस भी गये तो क्या यह हमको निगल जायगा ? और जो यह हमको निगल भी गया तो श्रीकृष्ण इसको बकासुरकी नाईं क्षणभरमें मार सक्ते हैं वा नहीं ? इस प्रकार परस्पर कहते सुनते बकासुरके विध्वंस करनेहारे श्रीकृष्णका सुन्दर मुखारविन्द देख हँसते हँसाते ताली बजाते सब ग्वालबाल आगेको चले, "ताली बजानेका कारण यह था कि, जो सर्प होगा तो सरक जायगा और जो वृन्दावनकी यह अद्भुत शोभा होगी तो खेलैंगे" ॥२४॥ श्रीवृन्दावनविहारी भक्तहितकारीने विचारा कि, वास्तवमें तो यह सर्पही है और सर्पका देह धारण किये हुए कोई दैत्य है और हमारे साथी बालकोंने इसे वृन्दावनकी शोभा समझकर फिर सर्पके भी सब लक्षण वर्णन किये यह अजान हैं

अस्मान्किमत्र ग्रसिता निविष्टानयं तथा चेद्बकवद्विनंक्ष्यति ॥ क्षणादनेनेति बकार्युशन्मुखं वीक्ष्योद्धसंतः करता डनैर्ययुः ॥ २४ ॥ इत्थं मिथोऽतथ्यमतज्ज्ञभाषितं श्रुत्वा विचिंत्येत्य मृषा मृषायते ॥ रक्षो विदित्वाऽखिलभूतहृ त्स्थितः स्वानां निरोद्धं भगवान्मनो दधे ॥ २५ ॥ तावत्प्रविष्टास्त्वसुरोदरांतरं परं न गीर्णाः शिशवः सवत्साः ॥ प्रती क्षमाणेन बकारिवेशनं हतस्वकांतस्मरणेन रक्षसा ॥ २६ ॥ तान्वीक्ष्य कृष्णः सकलाभयप्रदो ह्यनन्यनाथान्स्वक रादवच्युतान् ॥ दीनांश्च मृत्योर्जठराग्निघासान्घृणार्दितो दिष्टकृतेन विस्मितः ॥ २७ ॥ कृत्यं किमत्रास्य खलस्य जीवनं न वा अमीषां च सतां विहिंसनम् ॥ द्वयं कथं स्यादिति संविचिंत्य तज्ज्ञात्वाऽविशत्तुंडमशेषदृग्घरिः ॥ २८ ॥

और परस्पर भूलसे बातें कर रहे हैं, ऐसा समझ सब प्राणियोंके हृदयमें वास करनेवाले भगवान्ने उन भोले बालकोंके वचन सुनकर जबतक उनके निषेध करनेको चाहा कि, इसमें मत घुसो कि, ॥ २५ ॥ इतनेमें वह सब बालक बछरों समेत उस अघासुर दैत्यके मुखमें घुसगये परन्तु अघासुरने अपने मरेहुए भाई बहनकी सुधि करके उन बालकोंको निगला नहीं, क्योंकि मनमें विचार किया कि, बकासुरका मारनेवाला मेरा वैरी कृष्ण तो अभी आयाही नहीं ॥ २६ ॥ सबके अभयदाता श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् अनाथकी समान दीन बालकोंको अपने हाथसे छूटे हुए जान और अघासुरके उदरमें घासकी सदृश देखकर दयासे पीडित हुये और आश्चर्यसे कहने लगे कि, कैसी अद्भुत गति है ॥ २७ ॥ अब इस समय

देवकी क्या उपाय करना चाहिये कि, यह दुष्ट तो माराजाय और मेरे जीवन प्राण परम प्रिय ग्वाल बाल बच जायँ, यह दोनों बातें एक बारमें कैसे होयँ ? यह विचारकरके सब संसारके द्रष्टा भगवान्ने अघासुरके मुखमें प्रवेश किया ॥ २८ ॥ उस समय बादलोंकी ओटमें खडे होकर देवता हाहाकार करने लगे और नैर्ऋतवंशी अघासुरके भाई बन्धु तथा कंसादिक राक्षसोंको परमानन्द हुवा ॥ २९ ॥ अविनाशी श्रीकृष्ण भगवान् देवताओंका हाहाकार शब्द सुनकर ग्वाल बाल बछरों समेत अपनेको चूर्ण करनेकी इच्छा करनेवाले उस अघासुरके कण्ठमें बढे ॥ ३० ॥ तब उस बड़े शरीरवाले राक्षसका घट घिरगया आँखें बाहरको निकल आईं इधर उधर छटपटाने लगा, देहमें श्वास

तदा घनच्छदा देवा भयाद्धाहेति चुक्रुशुः ॥ जहृषुर्ये च कंसाद्याः कौणपास्त्वघबांधवाः ॥ २९ ॥ तच्छ्रुत्वा भगवान्कृष्णस्त्वव्ययः सार्भवत्सकम् ॥ चूर्णीचिकीर्षोरात्मानं तरसा ववृधे गले ॥ ३० ॥ ततोऽतिकायस्य निरुद्धमार्गिणो ह्युद्गीर्णदृष्टेर्भ्रमतस्त्वितस्ततः ॥ पूर्णोंतरंगे पवनो निरुद्धो मूर्धन्विनिष्पाट्य विनिर्गतो बहिः ॥ ३१ ॥ तेनैव सर्वेषु बहिर्गतेषु प्राणेषु वत्सान्सुहृदः परेतान् ॥ दृष्ट्या स्वयोत्थाप्य तदन्वितः पुनर्वक्त्रान्मुकुंदो भगवान्विनिर्ययौ ॥ ३२ ॥ पीनाहिभोगोत्थितमद्भुतं महज्ज्योतिः स्वधाम्ना ज्वलयद्दिशो दश ॥ प्रतीक्ष्य खेऽवस्थितमीशनिर्गमं विवेश तस्मिन्मिषतां दिवौकसाम् ॥ ३३॥ ततोऽतिहृष्टाः स्वकृतोऽकृतार्हणं पुष्पैः सुरा अप्सरसश्च नर्तनैः ॥ गीतैः सुगा वाद्यधराश्च वाद्यकैः स्तवैश्च विप्रा जयनिस्स्वनैर्गणाः ॥ ३४ ॥

रुकगया, बाहर निकलनेको मार्ग नहीं मिला, पवन उसके ब्रह्मरन्धको छेदन करके बाहर निकलगया ॥ ३१ ॥ अघासुरके श्वासके संगही प्राण बाहर सटक गये, तब सब बालक और बछरोंको मरा देखकर अपनी सजीवन दृष्टिसे अमृतकी वृष्टिकरके जिलादिया और उनको साथ लेकर फिर श्रीमुकुन्द भगवान् अघासुरके मुखसे बाहर निकले ॥ ३२ ॥ उस दुष्ट अघासुरके देहमेंसे बड़ी अद्भुत ज्योति निकलके अपने तेजसे दशों दिशाओंको प्रकाशित करके आकाशमें स्थित हो श्रीकृष्णचन्द्रके बाहर निकलनेका पन्थ जोहती रही, जब श्रीकृष्ण उसके मुखसे बाहर निकले तब सब देवताओंके देखतेही देखते श्रीकृष्णके शरीरमें प्रविष्ट होगयी ॥ ३३ ॥ उस समय देवताओने प्रसन्नहोकर आकाशसे फूल

वर्षाकर श्रीकृष्णकी पूजा करी, अप्सराओंने नृत्य किया, गन्धर्व गानेलगे, बाजेवाले बाजे बजाने लगे, ब्राह्मण जय जय शब्द करके स्तुति करने लगे ॥ ३४ ॥ वह अद्भुत स्तोत्र और गीत, वाद्य, जय आदिक अनेक उत्सव मंगल शब्दोंको सुनकर ब्रह्माजी ब्रह्मलोकसे शीघ्रही चले आये और श्रीकृष्णकी महिमा देखकर आश्चर्यमय हुये ॥ ३५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! उस अजगरका सूखा हुवा अद्भुत खखोड़ल वृन्दावनमें बहुत दिनतक व्रजवासियोंके बालकोंके खेलनेके लिये एक गुफा होगई, मुखके मार्गको घुसें और नेत्रोंके मार्गसे निकल आवें, नेत्रोंके मार्गको घुसें तो मुखके मार्गको निकल आवें, इस प्रकार दिनरात विहार करते रहें ॥ ३६ ॥ श्रीकृष्ण भगवान्ने बालकोंको और अपने आपको मृत्युसे छुडाना और अघासुरकी मोक्षका करना यह सब पांच वर्षकी अवस्थाका कर्म आश्चर्य मानके सब बालक व्रजमें श्रीकृष्णकी पौगंड अवस्था

तदद्भुतस्तोत्रसुवाद्यगीतिकाजयादिनैकोत्सवमंगलस्वनान् ॥ श्रुत्वा स्वधाम्नोंत्यज आगतोऽचिराद्दृष्ट्वा महीशस्य जगाम विस्मयम् ॥ ३५ ॥ राजन्नाजगरं चर्म शुष्कं वृंदावनेऽद्भुतम् ॥ व्रजौकसां बहुतिथं बभूवाऽऽक्रीडगह्वरम् ॥ ॥ ३६ ॥ एतत्कौमारजं कर्म हरेरात्माहिमोक्षणम् ॥ मृत्योः पौगंडके बाला दृष्ट्वोचुर्विस्मिता व्रजे ॥ ३७ ॥ नैतद्विचित्रं मनुजार्भमायिनः परावराणां परमस्य वेधसः ॥ अघोपि यत्स्पर्शनधौतपातकः पापात्मसात्म्यं त्वस तां सुदुर्लभम् ॥ ३८ ॥ सकृद्यदंगप्रतिमांतराहिता मनोमयीं भागवतीं ददौ गतिम् ॥ स एव नित्यात्मसुखानुभूत्य भिव्युदस्तमायोंतर्गतो हि किं पुनः ॥ ३९ ॥

अर्थात् पांचवर्षके व्यतीत होने उपरान्त छठे वर्षके मध्यमें कहते भये ॥ ३७ ॥ मायासे मनुष्य बालक रूप धारण कियेहुए सम्पूर्ण स्थावर जंगमके आदिकारण परमात्मा श्रीकृष्णभगवान्के स्पर्शसे महापापी अघासुर पवित्र होगया, जो बात असत्पुरुषोंको महादुर्लभहै ऐसे भगवद्रूपमें वह लय होगया, यह बात कुछ आश्चर्यकी नहीं है ॥३८॥ क्योंकि जिसकी मनोहर मूर्ति प्रह्लादादिक भक्तोंने एक बारहीं बलात्कारसे मनमें धारणकी और उसीके प्रभावसे उन लोगोंने मोक्ष पाई तो सदैव अपने आत्मानन्दके अनुभवसे और माया करके रहित श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्के शरीरमें अघासुरका प्रवेश होनेसे उसकी मुक्ति हुई तो इसमें क्या आश्चर्य है ॥ ३९ ॥

शौनकादिक ऋषीश्वरोंसे सूतजी बोले कि, हे ब्राह्मणो! इस प्रकार अपनी माताके गर्भमें यदुकुलके देव श्रीकृष्णचन्द्रसे रक्षित हुए राजा परीक्षित् अपनी रक्षाकरनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके विचित्र पवित्र चारित्र सुनकर व्यासनन्दन श्रीशुकदेवजीसे फिर उसी प्रसंग सम्बन्धी प्रश्न किया, क्योकि उन चारित्रोंके सुननेसे राजा परीक्षित्का मन परीक्षित्के वशमें होगया ॥ ४० ॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन्! श्रीकृष्ण महाराजने कुमार अवस्थामें जो लीला करी वह बालकोंने पौगंड अवस्थामें गाई, यह एक वर्षका अन्तर बीचमें कैसे पडगया? ॥ ४१ ॥ हे बड़े योगिराज! हे गुरो! यह बात मुझको समझाकर कहो, मेरे मनमें वडा आश्चर्य है? क्योंकि यह निश्चय भगवान्कीही माया है और कुछ नहीं है ॥ ४२ ॥ हे गुरो!

**सूत उवाच ॥ ॥ इत्थं द्विजा यादवदेवदत्तः श्रुत्वा स्वरातुश्चरितं विचित्रम् ॥ पप्रच्छ भूयोऽपि तदेव पुण्यं वैयासकिं यन्निगृहीतचेताः ॥ ४० ॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मन्कालांतरकृतं तत्कालीनं कथं भवेत् ॥ यत्कौमारे हरिकृतं जगुः पौगंडकेऽर्भकाः ॥ ४१ ॥ तद् ब्रूहि मे महायोगिन्परं कौतूहलं गुरो ॥ नूनमेतद्धरेरेव माया भवति नान्यथा ॥ ४२ ॥ वयं धन्यतमा लोके गुरोऽपि क्षत्रबंधवः ॥ यत्पिबामो मुहुस्त्वत्तः पुण्यं कृष्णकथामृतम् ॥ ४३ ॥ सूत उवाच ॥ इत्थं स्म पृष्टः स तु बादरायणिस्तत्स्मारितानंतहृताखिलेंद्रियः ॥ कृच्छ्रात्पुनर्लब्धबहिर्दृशिः शनैः प्रत्याह तं भागवतोत्तमोत्तमम् ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० दशम० पू० अघासुरवधो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ साधु पृष्टं महाभाग त्वया भागवतोत्तम ॥ यन्नूतनयसीशस्य श‍ृण्वन्नपि कथां मुहुः ॥ १ ॥**

हम क्षत्रियवंशी संसारमें अतिशय धन्य हैं, जिससे कि, तुमसे वारंबार कृष्णकथारूप अमृतपान करते हैं ॥ ४३ ॥ श्रीसूतजी बोले कि, हे हरिभक्तो! इस प्रकार राजाने प्रश्न करके अपनी श्रद्धा दिखाई, दूसरे हरिका स्मरण करतेही प्रथम तो श्रीशुकदेवजीकी समस्त इन्द्रियें नारायणमें लय होगई तब व्यासनन्दन श्रीशुकदेवजीने बडे कष्टसे फिर नेत्र खोलकर भक्तोंमें श्रेष्ठ राजा परीक्षित्से कहा ॥ ४४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायाम् अघासुरवधोनाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ दोहा—तेरहमें अज मोहवश, हरे ग्वाल अरु बाल। उसी रूपके कृष्णने, रचे बहुरि ततकाल ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! हे बड़भागी! हे भक्तिभूषण! तुमने अत्युत्तम प्रश्न किया, क्योंकि

ईश्वरकी कथाको श्रद्धासहित बारंबार सुनो हो इससे तुम परमश्रेष्ठ हो ॥ १ ॥ सारवस्तुके ग्रहण करनेवाले सज्जनोंका यही स्वभावहै, क्योंकि जिन पुरुषोंकी वाणी, कान और मन, यह सब भगवान्‌की कथामें लगे रहते हैं, उस वाणीसे कृष्णचन्द्रके गुणवर्णन करते हैं, कानोंसे नित्य नयी कथा सुनते रहते हैं, मनसे श्यामसुन्दरके स्वरूपका ध्यान करते रहते हैं ॥ इस प्रकार भगवान्‌की वार्त्तामें क्षण क्षण प्रति ध्यान लगाये रहते हैं और वह कथायें ऐसी प्रिय लगती हैं, मानो कभी नहीं सुनी हैं, जैसे विषयी पुरुषोंको स्त्रियोंकी बातें प्यारी लगती हैं ॥ २ ॥ हे राजापरीक्षित् ! यह कथा परमगूढ है तो भी मैं आपसे कहता हूँ, क्योंकि कैसीही गुप्त वार्त्ता हो गुरुको चाहिये कि, अपने प्यारे शिष्यके सामने सब कहै, सो आप सावधान होकर सुनिये ॥ ३ ॥ अघासुरके मुखमेंसे मृतक बालक और बछरोंको जिवायकर यमुनाके किनारे अत्यन्त रमणीक रेतीमें उनको लायकर श्रीकृष्ण

**सतामयं सारभृतां निसर्गो यदर्थवाणीश्रुतिचेतसामपि ॥ प्रतिक्षणं नव्यवदच्युतस्य यत्स्त्रिया विटानामिव साधुवार्ता ॥ २ ॥ शृणुष्वावहितो राजन्नपि गुह्यं वदामि ते ॥ ब्रूयुः स्निग्धस्य शिष्यस्य गुरवो गुह्यमप्युत ॥३॥ तथाऽघवदनान्मृत्यो रक्षित्वा वत्सपालकान् ॥ सरित्पुलिनमानीय भगवानिदमब्रवीत् ॥ ४ ॥ अहोऽतिरम्यं पुलिनं वयस्याः स्वकेलिसंपन्मृदुलाच्छवालुकम् ॥ स्फुटत्सरोगंधहृतालिपत्रिकध्वनिप्रतिध्वानलसद्द्रुमाकुलम् ॥ ५ ॥ अत्र भोक्तव्यमस्माभिर्दिवाऽऽरूढं क्षुधार्दिताः ॥ वत्साः समीपेऽपः पीत्वा चरंतु शनकैस्तृणम् ॥ ६ ॥ तथेति पाययित्वांभो वत्सानारुध्य शाद्वले ॥ मुक्त्वा शिक्यानि बुभुजुः समं भगवता मुदा ॥ ७ ॥**

भगवान् यह कहने लगे ॥४॥ हे परमप्यारे मित्रों ! यह अत्यन्त रमणीक रेती है और विहार करनेके लिये परमश्रेष्ठ और शोभायमान स्थान है, देखो कैसे सुन्दर और स्वच्छ बालूके कोमलकोमल बिछौने बिछरहेहैं, रंग रंगके कमल फूल रहे हैं, उनपर सुगन्धके लोभसे भौंरे गुंजार रहे हैं और जल पक्षियोंके शब्दोंकी प्रतिध्वनिसे चारों ओरके वृक्ष शब्दायमान होरहे हैं ॥५॥ यहाँ बैठकर कलेवा करलो, दिन भी बहुत चढ गया है और भूख भी अधिक लग रही है, बछरोंको भी जल पिलाकर यहीं चरनेके लिये छोड दो, सहज सहजमें घास चरते रहैंगे ॥६॥ सब बालकोंने; श्रीकृष्णके वचनोंको मान बछरोंको पानी पिला हरी हरी घासमें चरनेको छोड दिया और सब अपने अपने छींकोंको खोल खोल छाक परोस परोस

श्रीकृष्णके सग भोजन करनेको बैठे ॥ ७ ॥ व्रजवासियोंके बालक श्रीकृष्णचन्द्रके चारों ओर अनेक पंक्तियोंकी मण्डली बनाकर एकसाथ बैठ यदुनाथके सन्मुख मुख करनेसे जिनकी दृष्टि प्रफुल्लित हो रही थी, जैसे कमलकी कलीके चारों ओर पखुरियोंकी छवि दिखाई देती है, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र तो कलीकी समान थे और ग्वाल बाल पखुरीकी समान, इसप्रकार यमुनाकी रेतीमें शोभायमान जान पडते थे ॥ ८ ॥ किसी बालकने फूलोंकी पत्तल बनाई, किसीने पखुरियोंकी पत्तल बनाई किसीने पत्तोंकी पत्तल बनाई किसीने अंकुरोंकी पत्तल बनाई और किसीने फलोंकी पत्तल बनाई और किसीने वृक्षोंकी छाल छीलकर पत्तलें बनाईं और उनपर भाँति भाँतिके भोजन परोसे, किसी किसीने छींकेहीमें भोजन करनेकी ठहरादी कोई शिलाहीपर अपना भोजन परोसकर खानेको बैठगया ॥ ९ ॥ सब बालक अपने अपने भोजन पृथक् पृथक् प्रकारके

कृष्णस्य विष्वक् पुरुराजिमंडलैरभ्याननाः फुल्लदृशो व्रजार्भकाः ॥ सहोपविष्टा विपिने विरेजुश्छदा यथांभोरुहकर्णिकायाः ॥ ८ ॥ केचित्पुष्पैर्दलैः केचित्पल्लवैरंकुरैः फलैः ॥ शिग्भिस्त्वग्भिर्दृषद्भिश्च बुभुजुः कृतभाजनाः ॥ ९ ॥ सर्वे मिथो दर्शयंतः स्वस्वभोज्यरुचिं पृथक् ॥ हसंतो हासयंतश्चाभ्यवजह्रुः सहेश्वराः ॥ १० ॥ बिभ्रद्वेणुं जठरपटयोः शृंगवेत्रे च कक्षे वामे पाणौ मसृणकवलं तत्फलान्यंगुलीषु ॥ तिष्ठन्मध्ये स्वपरिसुहृदो हासयन्नर्मभिः स्वैः स्वर्गे लोके मिषति बुभुजे यज्ञभुग्बालकेलिः ॥ ११ ॥

आप खाते अरु औरोंको स्वाद दिखाते और चखाते परस्पर हँसते हँसाते ठट्ठे उडाते श्रीकृष्णके साथ भोजन कर रहे थे ॥ १० ॥ फेंटमें बाँसुरी उरझ रहे थे शृंगीबेतकी छड़ियोंको काँखमें दाब रहेथे, दही भातसे लिपटाहुवा ग्रास बाँयें हाथमें ले रहेथे और बेर, आमले, नींबु, आम जामुनादि फल अँगुलियोंमें धर लिये थे, यज्ञभोक्ता भगवान् चारोंओर अपनी मित्रमण्डलीमें बैठे उनसे हँसीकी बातें कह कह कर उनको हँसाते जाते थे और धीरे२ भोजन खाते जाते थे इस बालचरित्रको स्वर्गमें देवता देख देखकर आश्चर्यमय हो मनही मन कहते थे कि,देखो यज्ञ भोक्ता भगवान् किस प्रकार आनन्दित हो होकर व्रजवासियों के बालकोंकी जूंठन छीन छीन कर खारहे हैं, पूर्वजन्ममें इन्होंने पूर्ण पुण्य किये हैं ॥ ११ ॥

हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित् ! इसप्रकार श्रीकृष्णमें मन लगाये ग्वालबाल भोजन कररहे थे और बछरे हरी हरी घासके लोभसे बहुत दूर वनके भीतर चले गये ॥ १२ ॥ जब बछरे दूर चले गये तब सब बालक अपने मनमें घबराये, उस समय उनकी घबराहट दूर करनेके लिये भगवान् भयहारी उनसे बोले कि, हे मित्रो ! तुम भोजन करते रहो उठो मत क्योंकि ऐसी सुन्दर मण्डली फिर न बँधेगी, मैं अभी बछरोंको लिये आताहूं ॥ १३ ॥ इसप्रकार सबका धैर्य बँधाय दही भातका ग्रास हाथमें लिये श्रीकृष्णचन्द्र पर्वतकी गुफाओंमें, वनमें, कुंजोंमें, गह्वर स्थानोंमें अपने बछरोंको ढूँढ़ते ढूँढ़ते दूर चले गये ॥ १४ ॥ हे कुरुकुलभूषण ! उसी अवसरमें कमलोद्भव ब्रह्माजी जो कि, प्रथम मायासे बालकरूप श्रीकृष्णका किया अघासुरका मोक्ष होना देखकर, अत्यन्त विस्मयको प्राप्त हो आकाशमें खडे खड़े देखरहे थे अब वह फिर श्रीकृष्णकी यह दूसरी माया देखनेके लिये यहांसे तो बालकोंको और वनमेंसे बछरोंको चुराकर दूसरे स्थानमें लेजाय अन्तर्धान होगये ❀ ॥ १५ ॥ जब वनमें बछरोंको न देखा तब

**भारतैवं वत्सपेषु भुंजानेष्वच्युतात्मसु ॥ वत्सास्त्वंतर्वने दूरं विविशुस्तृणलोभिताः ॥ १२ ॥ तान्दृष्ट्वा भयसंत्रस्तानूचे कृष्णोऽस्य भीभयम् ॥ मित्राण्याशान्मा विरमतेहाऽऽनेष्ये वत्सकानहम् ॥ १३ ॥ इत्युक्त्वाद्रिदरीकुंजगह्वरेष्वात्मवत्सकान् ॥ विचिन्वन्भगवान्कृष्णः सपाणिकवलो ययौ ॥ १४ ॥ अंभोजन्मजनिस्तदंतरगतो मायार्भकस्येशितुर्द्रष्टुं मंजु महित्वमन्यदपि तद्वत्सानितो वत्सपान् ॥ नीत्वान्यत्र कुरूद्वहांतरदधात्खेऽवस्थितो यः पुरा दृष्ट्वाघासुरमोक्षणं प्रभवतः प्राप्तः परं विस्मयम् ॥ १५ ॥ ततो वत्सानदृष्ट्वैत्य पुलिनेऽपि च वत्सपान् ॥ उभावपि वने कृष्णो विचिकाय समंततः ॥ १६ ॥**

---

❀ शंका–भगवान्के अनेक अवतार हुए परन्तु किसी अवतारमें ब्रह्माको मोह उत्पन्न नहीं हुवा यह बात शास्त्र और पुराणोंके वक्ता और आचार्यलोगोंसे सुनरक्खी है, परन्तु कृष्णावतारमें ब्रह्माको मोह क्यों उत्पन्न हुवा ?

उत्तर–ब्रह्माने नारदजीको मायामें ग्रसित हुवा देखकर उनकी हँसी करी, तब नारदने ब्रह्माको शाप दिया कि, हे पिताजी ! आपको भी माया ग्रसित करेगी, किसीदिन श्रीकृष्णको भोजन करते देखकर उनकी मायामें ग्रसित होओगे, हे पिताजी ! श्रीनारायणकी माया सर्वोपरि बलवती है, इस नारदके शापसे कृष्णावतारमें ब्रह्माको मोह उत्पन्न हुवा ॥

लौटकर फिर यमुनातीरपर आये तो यहाँ बालकोंको भी न पाया, उस समय बालकोंको और बछरोंको वनमें चारों ओर ढूँढ़ते फिरे ॥ १६॥ जब वनमें कहीं बछरोंको और बालकोंको न पाया तब विश्वभावन भगवान् सब विश्वकी गतिके जाननेवाले श्रीकृष्णचन्द्रने अपने मनमें जान लिया कि यह सब ब्रह्माका कौतुक है ॥ १७ ॥ यह समझ जगदीश्वर भगवान्ने विचार किया कि जो मैं चुप होकर बैठ रहा तो बालकोंकी माता रोवेंगी और, जो ब्रह्माके पाससे छीनकर ले आऊंगा तो ब्रह्मा अपने मनमें लज्जित होगा और उसके मनका मोह दूर न होगा, बालकोंकी माताओंको आनन्द देनेके लिये और ब्रह्माको मोह बढ़ानेके लिये विश्वके सृजनहार श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने अपने ही अनेक रूप बनाये, बछरे भी आपही बने और ग्वालबालभी आपही बने ॥ १८ ॥ जैसा जिसके बछरोंका और बालकोंका छोटा अथवा बड़ा शरीर और जैसे जिनके हाथ पाँव थे, किसीके छै अंगुली थीं,

क्वाप्यदृष्ट्वांतर्विपिने वत्सान्पालांश्च विश्ववित् ॥ सर्वं विधिकृतं कृष्णः सहसाऽवजगाम ह ॥ १७ ॥ ततः कृष्णो मुदं कर्तुं तन्मातॄणां च कस्य च ॥ उभयायितमात्मानं चक्रे विश्वकृदीश्वरः ॥ १८ ॥ यावद्वत्सपवत्सकाल्पकवपुर्यावत्कराङ्घ्र्यादिकं यावद्यष्टिविषाणवेणुदलशिग्यावद्विभूषांबरम् ॥ यावच्छीलगुणाभिधाकृतिवयो यावद्विहारादिकं सर्वं विष्णुमयं गिरोंगवदजः सर्वस्वरूपो बभौ ॥ १९ ॥ स्वयमात्मात्मगो वत्सान्प्रतिवार्यात्मवत्सपैः ॥ क्रीडन्नात्मविहारैश्च सर्वात्मा प्राविशद्व्रजम् ॥ २० ॥ तत्तद्वत्सान्पृथङ्‌ नीत्वा तत्तद्गोष्ठे निवेश्य सः ॥ तत्तदात्माऽभवद्राजंस्तत्तत्सद्म प्रविष्टवान् ॥ २१ ॥ तन्मातरो वेणुरवत्वरोत्थिता उत्थाप्य दोर्भिः परिरभ्य निर्भरम् ॥ स्नेहस्नुतस्तन्यपयस्सुधाऽऽसवं मत्वा परं ब्रह्म सुतानपाययन् ॥ २२ ॥

जैसी जैसी उनके पास छड़ी, शृंगी, बाँसुरी, छींके थे,जैसे जिसके आभूषण वस्त्र, कुसुम्भी, हरी, पीली, गुलाबी, पगड़ी, थी, जैसा जिसका स्वभाव था वैसाही स्वभाव, रूप, गुण, नाम, अवस्था, आहार, व्योहार और लक्षण सर्वात्मा भगवान् आप बने ॥ १९ ॥ सर्वात्मा श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् आपही बछरे बने, आपही उनको घेर घेर कर अपने खेलोंसे खेलने लगे, उसीप्रकारका विहार करते हुए आपही व्रजमें पधारे ॥ २० ॥ हे राजन् ! जिन जिन व्रजवासियोंके बछरे थे समूहमेंसे अलग अलग होकर उन उनके खिरकोंमें घुसगये और जिन जिन व्रजवासियोंके बालक थे वह अपने अपने घरोंको चले गये ॥ २१ ॥ उन बालकोंकी माता बाँसुरियोंका शब्द सुनकर शीघ्रतासे उठ उठकर अपने अपने घरोंसे

वाहर निकलकर बालकोंके हाथ पकड़ पकड़ कर हृदयसे लगाने लगीं स्नेहसे स्तनोंमें दूध भर आया, वही अमृतकी तुल्य स्वादका दूध परब्रह्म
श्रीकृष्णचन्द्रको अपने २ पुत्र मानकर पिलाने लगीं ॥ २२ ॥ फिर पीछे उबटन करके मज्जन स्नान कराया चन्दन केशर लगाय गहने पहराने लगीं;
फिर मस्तकपर तिलक लगाय भोजन कराया । इस प्रकार सब गोपी श्रीकृष्णचन्द्रको लाड़ लड़ातीथीं और वृन्दावनविहारी अपने सुन्दर सुन्दर
चरित्र दिखाकर उनको आनन्द देते थे, उस समय खेलका नियम साधकर सन्ध्याकाल व्रजमें आते थे ॥२३॥ इस प्रकार गोपियोंका मोह कहकर
अब गौओंका मोह करते हैं, गायें दौड दौडकर रम्भाय रम्भाय व्रजमें आती हैं और अपने अपने बछरोंको बुलाती हैं जब बछरे आते हैं तब अपने
अपने बछरोंको प्रेमसे अपनमें संचित हुये दूधको उन्हें, पिलावैं हैं बारंबार हित मानकर उनको चाटती जाती हैं ॥ २४ ॥ इस कृष्ण चन्द्रमें

ततो नृपोन्मर्दनमज्जलेपनालंकाररक्षातिलकाशनादिभिः ॥ संलालितः स्वाचरितैः प्रहर्षयन्सायं गतो यामयमेन
माधवः ॥ २३ ॥ गावस्ततो गोष्ठमुपेत्य सत्वरं हुंकारघोषैः परिहूतसंगतान् ॥ स्वकान्स्वकान्वत्सतरानपाययन्मुहु
र्लिहंत्यः स्रवदौधसं पयः ॥ २४ ॥ गोगोपीनां मातृतास्मिन्सर्वा स्नेहर्धिकां विना ॥ पुरोवदास्वपि हरेस्तोकता
मायया विना ॥ २५ ॥ व्रजौकसां स्वतोकेषु स्नेहवल्ल्याऽऽब्दमन्वहम् ॥ शनैर्निस्सीम ववृधे यथा कृष्णे त्वपूर्ववत्॥२६॥
इत्थमात्माऽऽत्मनाऽऽत्मानं वत्सपालमिषेण सः ॥ पालयन्वत्सपो वर्षं चिक्रीडे वनगोष्ठयोः ॥ २७ ॥ एकदा चारयन्व
त्सान्स रामो वनमाविशत् ॥ पंचषासु त्रियामासु हायनापूरणीष्वजः ॥ २८ ॥

सब गोप गोपियोंकी मैत्री भाव पहिले कैसी नाईं होगया, परन्तु पहिले इतना हित नहीं था अब पहिलेसे अधिक स्नेह बढ़गया गोपियोंमें भी
श्रीकृष्णकी बालभावना पहिलेकी समान रीति प्रीति होगई परन्तु मैं इसका पुत्र हूँ और यह मेरी माता है यह मोह नहीं रहा ॥ २५ ॥ व्रजवासि
योंकी अपने बालकोंमें स्नेहरूपी लता एक वर्षतक धीरे धीरे ऐसी बढी जिसकी वृद्धिका पारावार नहीं जैसे पहिले देवकीनन्दनमें बढी थी ॥२६॥
इस प्रकार सबके आत्मा श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् बछरे और बालकोंके बहानेसे आपरूप बछरोंके आपरूप ग्वालोंको बनाय बछरे चराकर वनमें
व्रजमें एक वर्षतक क्रीड़ा करते रहे ॥ २७ ॥ जब कि, एक वर्ष पूरा होनेमें पांच सात दिन शेष रहगये तब एक दिन भगवान् बलभद्र भैयाको

संग लेकर वनमें बछरे चरानेको गये थे वहाँ बलभद्रजीको ऐसा कुछ देखनेमें आया ॥ २८ ॥ बहुत दूर जो गायें गोवर्धन पर्वतके ऊपर चर रही थीं उन्होंने व्रजके निकट अपने बछरोंको चरता देखा ॥ २९ ॥ बछरोंको देखतेही प्रेमके वश हो, अपने तन मनकी सब सुधि भूल गई और उनके थनोंसे दूध टपकने लगा, गोपोंके निवारण करने और विषम मार्गका कुछ भी ध्यान नहीं किया और ऐसी भागीं मानो दोहीं पाओंसे चल रही हैं, मुख और पूँछ ऊपरको उठाये बड़े वेगसे हुंकार शब्द करती बछरोंके समीप पहुँची ॥ ३० ॥ यद्यपि इन गायोंके और छोटे छोटे दूसरे बछरे भी थे तो भी वह गायें गोवर्द्धनपर्वतसे नीचे आय इन बछरोंसे मिल, उन बछरोंको दूध पिलाने लगीं और ऐसे उनके शरीरको चाटने लगीं मानो

**ततो विदूराच्चरतो गावो वत्सानुपव्रजम् ॥ गोवर्धनाद्रिशिरसि चरंत्यो ददृशुस्तृणम् ॥ २९ ॥ दृष्ट्वाऽथ तत्स्नेहवशोऽस्मृतात्मा स गोव्रजोऽत्यात्मपदुर्गमार्गः ॥ द्विपात्ककुद्ग्रीव उदास्यपुच्छोऽगाद्धुंकृतैरास्नुपया जवेन ॥ ३० ॥ समेत्य गावोऽधो वत्सान्वत्सवत्योऽप्यपाययन् ॥ गिलंत्य इव चांगागि लिहंत्यः स्वौधसं पयः ॥३१॥ गोपास्तद्रोधनायासमौघ्यलज्जोरुमन्युना ॥ दुर्गाध्वकृच्छ्रतोऽभ्येत्य गोवत्सैर्ददृशुः सुतान् ॥ ३२ ॥ तदीक्षणप्रेमरसाप्लुताशया जातानुरागा गतमन्यवोऽर्भकान् ॥ उदुह्य दोर्भिः परिरभ्य मूर्धनि घ्राणैरवापुः परमां मुदं ते ॥ ३३ ॥ ततः प्रवयसो गोपास्तोकाश्लेषसुनिर्वृताः ॥ कृच्छ्राच्छनैरपगतास्तदनुस्मृत्युदश्रवः ॥ ३४ ॥**

निगल जायँगी ॥ ३१ ॥ अब गोपोंका मोह कहते हैं, जब गोपोंने गायोंको घेरा तब गायें नहीं घिरीं तब लज्जित हो अपने मनहीं मनमें कहने लगे कि, हम बानेत गोप कहलाते हैं, परन्तु आज हमसे गायेंभी नहीं रुकीं, तब अपने मनमें बडा क्रोध करने लगे और उन कठिन कठिन मार्गोंमें बडी कठिनतासे नीचे आये, वहां बलदेवजीके संग बछरोंको लिये अपने पुत्रोंको देखा ॥ ३२ ॥ उनको देखतेही वह गोप अत्यन्तही प्रेमरसमें मग्न होगये, इससे सब क्रोध शान्त हुवा और प्रेम बढा. तब तो बालकोंको हाथ उठा उठाकर हृदयसे लगालिया और उनके माथेको सूंघकर व्रजवासी बडे आनन्दित हुये ॥ ३३ ॥ फिर पीछे वृद्ध वृद्ध गोप बालकोंको हृदयसे लगाकर बडे प्रसन्न हुये और महाकठिनतासे सहज सहजमें बालकोंको छोडके

बहार निकले बालकोंकी सुधिसे उनके नेत्रोंमें जल भरआया ॥ ३४ ॥ यद्यपि उन बालकों ने दूध पीना छोड़ दिया था और बड़े भी होगये थे, तोभी उन बालकोंमें व्रजवासियोंके प्रेमकी ऐसी वृद्धि देख और उसके कारणको न समझकर बलरामजी अपने मनमें विचार करने लगे ॥ ३५ ॥ कि, सर्वात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर जैसा प्रेम प्रथम था वैसाही अपूर्व प्रेम अब बालकोंपर भी बढता जाता है और यही नही मेरे हृदयमें भी वत्स और बालकोंपर क्षण क्षणमें अधिक प्रेमकी वृद्धि होती चली जाती है; यह बडी अद्भुत बात है न जानिये यह क्या कारण है ? ॥३६॥ यह क्या है ? देवताओंकी मायाहै, वा मनुष्योंकी मायाहै, अथवा राक्षसी मायाहै, ? मैं नहीं जानसक्ता यह कहाँसे आई और कैसी अलौकिक माया है ? क्योंकि इसने मुझको भी मोहित करलिया, इससे मुझको यह जान पडता है कि, जो यह माया मेरे स्वामी श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी हो तो आश्चर्य

**व्रजस्य रामः प्रेमर्द्धेर्वीक्ष्यौत्कंठ्यमनुक्षणम् ॥ मुक्तस्तनेष्वपत्येष्वप्यहेतुविदचिंतयत् ॥ ३५ ॥ किमेतदद्भुतमिव वासुदेवेऽखिलात्मनि ॥ व्रजस्य सात्मनस्तोकेष्वपूर्वं प्रेम वर्धते ॥ ३६ ॥ केयं वा कुत आयाता दैवी वा नार्युताऽऽसुरी ॥ प्रायो मायाऽस्तु मे भर्तुर्नान्या मेऽपि विमोहिनी ॥ ३७ ॥ इति संचिंत्य दाशार्हो वत्सान्सवयसानपि ॥ सर्वानाचष्ट वैकुण्ठं चक्षुषा वयुनेन सः ॥३८॥ नैते सुरेशा ऋषयो न चैते त्वमेव भासीश भिदाऽऽश्रयेऽपि ॥ सर्वं पृथक्त्वं निगमात्कथं वदेत्युक्तेन वृत्तं प्रभुणा बलोऽवैत् ॥ ३९ ॥**

नहीं ? क्योंकि और दूसरेकी माया मेरे मनको मोहित नहीं करसक्ती ॥३७॥ इसप्रकार शोच विचारकर दाशार्हवंशोद्भव बलदेवजीने अपनी ज्ञानदृष्टिसे देखा तो सब बछरे और बालक सर्वात्मा श्रीकृष्णरूपमें दिखाई दिये ॥३८॥ कि सब देवता ग्वाल बाल बने हैं और ऋषि मुनियोंने बछरोंका रूप धारण किया है, यह मैं जानता हूँ, परन्तु यह बालक अब तो देवता नहीं है और यह बछरे ऋषिभी नहीं हैं, अब तो मुझको सबमें श्रीकृष्ण दृष्टि आते हैं, जब यह भ्रम हुवा तो श्रीकृष्णसे बूझा कि, हे प्रभु ! इस भेदको प्रकाशो यह क्या भेद है ? सो तुम सम्पूर्ण भेद भिन्न भिन्न संक्षेपसे समझाकर कहो ? जो मेरे मनका सन्देह दूर हो ? जब इसप्रकार बलदेवजीने श्रीकृष्णसे कहा तब श्रीकृष्णने सब वृत्तान्त समझाकर कहा कि, हे भैया ! तुमको आज सुधि हुई है, जब ब्रह्माको मोह हुवा और बछरे और बालकोंको चुराकर लेगया तब मैंने, बालक और बछरोंक

वैसाही रूप धारण किया और उनके कुटुम्बियोंको क्लेश न होने दिया. इस प्रकार श्रीकृष्णके कहनेसे बलदेवजीने सब भेद जाना ॥३९॥ देखो यहां तो एकवर्ष बीत गया, परन्तु ब्रह्माका एक पल ही बीता था तब ब्रह्माने फिर आनकर देखा तो पहिले केसी नाईं बछरे और बालकोंको संगलिये श्रीवृन्दावनविहारी नये नये ढंगके खेल खेल रहेहैं ॥४०॥ यह अद्भुत कौतुक देख ब्रह्माजी अपने मनमें विचार करने लगे कि, गोकुलमें जितने बछरे और बालक हैं वह सब मेरी मायारूपी शयनमें पडे सोरहे हैं और अभीतक उठे नहीं ॥ ४१ ॥ फिर यह मेरी मायासे अलग जो ग्वालबाल और बछरे चररहे हैं और अनेक प्रकारके विहार कर रहेहैं, सो यह यहां कैसे आगये ! जितने मैं हरकर लेगयाहूं उतनेही उसीस्थानपर यहॉ वर्षदिनसे भगवान्‌के संग विहार कररहेहैं ॥४२॥ आपही मोहित हो ब्रह्माजी बहुत देरतक विचार करते रहे कि, इनमें कौनसे बालक और बछरे सत्यहैं और कौनसे

तावदेत्यात्मभूरात्ममानेन त्रुट्यनेहसा ॥ पुरोवदब्दं क्रीडंतं ददृशे सकलं हरिम् ॥४०॥ यावंतो गोकुले बालाः सवत्साः सर्व एव हि ॥ मायाशये शयाना मे नाद्यापि पुनरुत्थिताः ॥४१॥ इत एतेऽत्र कुत्रत्या मन्मायामोहितेतरे ॥ तावंत एव तत्राब्दं क्रीडंतो विष्णुना समम् ॥ ४२ ॥ एवमेतेषु भेदेषु चिरं ध्यात्वा स आत्मनि ॥ सत्याः के कतरे नेति ज्ञातुं नेष्टे कथंचन ॥ ४३ ॥ एवं संमोहयन्विष्णुं विमोहं विश्वमोहनम् ॥ स्वयैव माययाऽजोऽपि स्वयमेव विमोहितः ॥ ४४ ॥ ताभ्यां तमोवन्नैहारं खद्योतार्चिरिवाहनि ॥ महतीतरमायैश्यं निहंत्यात्मनि युंजतः ॥ ४५ ॥

असत्य हैं ? मैं जो हरकर लेगया वे सत्य हैं वा यह जो ब्रजविहारीके संग विहार कर रहेहैं ये सत्य हैं, दोनों एकसे दिखाई देतेहैं, क्या करूं मैं किसी प्रकार इस भेदको नहीं जानसक्ता ॥ ४३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हेराजन् ! कभी वनमें कभी ब्रह्मलोकमें एक वर्षतक चकईके समान ब्रह्मा दिन रात घूमते फि ! देखो ! इस प्रकार ब्रह्माजी विश्वके मोह करनेवाले और आप मोहरहित विष्णुभगवान्‌को अपनी मायासे मोहित करना चाहते थे परन्तु आपही मोहित होगये ॥ ४४ ॥ जैसे अँधेरी रातमें कुहर अन्धकारसे अपना पृथक् आवरण नहीं करसक्ता. क्योंकि उसी अन्धकारमें आप भी लय होजाता है. जैसे दिनमें खद्योत ( पटबीजना ) अपना प्रकाश पृथक् नहीं कर सक्ता, ऐसेही ऐश्वर्यवान् पुरुषोंपर कोई साधारण पुरुष अपनी माया करना चाहै तो उस अधमकी माया उत्तमपुरुपका कुछभी नहीं करसक्ती, बरन् चलाने

वालेहीकी सामर्थ्यका विनाश करतीहै ॥ ४५॥ देखो । ब्रह्माके देखतेही देखते क्षणमात्रमें और एक अद्भुत आश्चर्य हुआ. सब बछरे और बालक मेघवत् श्यामवर्ण, पीताम्बर पहिरे ॥ ४६ ॥ चतुर्भुजरूप धारे, हाथमें शंख, चक्र, गदा, पद्म, लिये मस्तकपर किरीट, मुकुट, धारण किये, कानोंमें कुण्डल विराजमान, कण्ठमें मोतियोंके हार और वनमाला पहिरे ॥ ४७ ॥ श्रीवत्सकी कान्तिसे शोभायमान भुजाओंमें भुजबन्द पहिरे रत्नजटित शंखके समान तीन रेखावाले कंकण करमें धारण किये नूपुर, कटक कमरमें तगड़ी और मुन्दरियोंके धारण करनेसे शोभायमान ॥ ४८ ॥ बडे पुण्यवान् सज्जनोंसे समर्पण की हुई तुलसीकी नवीन और कोमल मालाओंसे शिरसे पाँवोंतक परिपूर्ण ॥ ४९ ॥

तावत्सर्वे वत्सपालाः पश्यतोऽजस्य तत्क्षणात् ॥ व्यदृश्यंत घनश्यामाः पीतकौशेयवाससः ॥ ४६ ॥ चतुर्भुजाः शंखचक्रगदाराजीवपाणयः ॥ किरीटिनः कुण्डलिनो हारिणो वनमालिनः ॥ ४७ ॥ श्रीवत्सांगददोरत्नकंबुकंकणपाणयः ॥ नूपुरैः कटकैर्भाताः कटिसूत्रांगुलीयकैः ॥ ४८ ॥ आंघ्रिमस्तकमापूर्णास्तुलसीनवदामभिः ॥ कोमलैः सर्वगात्रेषु भूरिपुण्यवदर्पितैः ॥ ४९ ॥ चंद्रिकाविशदस्मेरैः सारुणापांगवीक्षितैः ॥ स्वकार्थानामिव रजस्सत्त्वाभ्यां स्रष्टृपालकाः ॥५०॥ आत्मादिस्तंबपर्यन्तैर्मूर्तिमद्भिश्चराचरैः ॥ नृत्यगीताद्यनेकार्हैः पृथक्पृथगुपासिताः ॥ ५१ ॥ अणिमाद्यैर्महिमभिरजाद्याभिर्विभूतिभिः ॥ चतुर्विंशतिभिस्तत्त्वैः परीता महदादिः ॥ ५२ ॥ कालस्वभावसंस्कारकामकर्मगुणादिभिः ॥ स्वमहिध्वस्तमहिभिर्मूर्तिमद्भिरुपासिताः ॥ ५३ ॥

चन्द्रिकाकी सहश स्वच्छ मन्दहास्यसे मानो अपने दासोंको सत्त्वगुणसे पालन करते और अरुणाईयुक्त कटाक्षभरी चितवनसे अपने भक्तोंके मनोरथोंको मानो रजोगुणसे उत्पन्न करते विदित होतेथे ॥ ५० ॥ ब्रह्मासे आदि लेके तृणपर्यन्त स्थावर जंगम समस्त प्राणी मूर्तिमान् होकर एक एक बछरेके सन्मुख नाच और गान आदिक अनेक अनेक प्रकारसे उनकी पूजा और शिष्टाचार करते थे ॥ ५१ ॥ और अणिमादिक अष्ट सिद्धि, मायासे लेकर महदादिक विभूति चौबीस तत्त्व, चारों ओर देदीप्यमान थे ॥ ५२ ॥ काल, स्वभाव, संस्कार, काम, कर्म, सत्त्वगुण,रजोगुण

तमोगुण यह रूप धारण कर प्रत्येककी सेवा करते थे. इन सबकी स्वतंत्रता श्रीकृष्णचन्द्रकी महिमाके आगे नष्ट होगई थी॥५३॥ सत्यज्ञानरूप आनन्दमात्र एकरस जो ब्रह्ममूर्तिवाले तथा जिनकी चक्षु आत्मज्ञान हैं ऐसे महात्मा पुरुषभी जिनकी महिमाके माहात्म्यको नहीं जान सक्ते, ऐसा रूप ब्रह्माजीने सबका देखा ॥ ५४ ॥ इस प्रकार ब्रह्माजीने एक साथ समस्त बछरे और बालकोंको परब्रह्ममय देखा जिसपर ब्रह्मकी कान्तिसे सम्पूर्ण स्थावर, जंगम और यह विश्व प्रकाशमान होरहा है ॥ ५५ ॥ उसके पीछे फिर बड़े आश्चर्यसे ब्रह्माजीकी सब इंद्रियें शिथिल होगई और उनके तेजसे ब्रह्माजी चुप होगये जैसे ग्रामकी रक्षा करनेवाली पुतलीके आगे चार मुखकी सुवर्णकी प्रतिमा खड़ी होय इस प्रकार खडा हुआ ॥ ५६ ॥ इस प्रकार सरस्वतीके स्वामी तर्कना रहित, स्वप्रकाश सुखनिधान प्रकृतिसे परे और ब्रह्मसे पृथक् वस्तुके मिथ्या जिनका

सत्यज्ञानानंतानंदमात्रैकरसमूर्तयः ॥ अस्पृष्टभूरिमाहात्म्या अपि ह्युपनिषद्दृशाम् ॥ ५४ ॥ एवं सकृद्ददर्शाजः परब्रह्मात्मनोऽखिलान् ॥ यस्य भासा सर्वमिदं विभाति सचराचरम् ॥ ५५ ॥ ततोऽतिकुतुकोद्वृत्तस्तिमितैकादशद्रियः ॥ तद्धाम्नाऽभूदजस्तूष्णीं पूर्देव्यंतीव पुत्तिका ॥ ५६ ॥ इतीरेशेऽतर्क्ये निजमहिमनि स्वप्रमितिके परत्राजातोऽतन्निरसनमुखब्रह्मकमितौ ॥ अनीशेऽपि द्रष्टुं किमिदमिति वा मुह्यति सति चच्छादाजो ज्ञात्वा सपदि परमोऽजाजवनिकाम् ॥ ५७ ॥ ततोऽर्वाक् प्रतिलब्धाक्षः कः परेतवदुत्थितः ॥ कृच्छ्रादुन्मील्य वै दृष्टीराचष्टेदं सहात्मना ॥ ५८ ॥ सपद्येवाभितः पश्यन्दिशोऽपश्यत्पुरः स्थितम् ॥ वृन्दावनं जनाजीव्यद्रुमाकीर्णं समाप्रियम् ॥ ५९ ॥ यत्र नसर्गदुर्वैराः सहासन्नृमृगादयः ॥ मित्राणीवाऽजितावासद्रुतरुट्तर्षकादिकम् ॥ ६० ॥

ज्ञान प्रतिपादन करनेवाले उपनिषदोंसे होसक्ता है उस अलौकिक रूपको देखकर और उस महिमाको विचार कर यह क्या है ऐसे शोचतेहुए ब्रह्मा जो मोहित होगये और उनकी अवलोकन करनेकी शक्ति भी जाती रही. तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने ब्रह्माजीकी यह दशा देखकर मायाका आवरण उनके हृदयसे दूर कर दिया ॥ ५७ ॥ तब तो ब्रह्माजीकी सब इंद्रियें चैतन्य होगई जैसे मृतक पुरुष जी उठै है ऐसे बड़े कष्टसे नेत्रोंको खोलकर अपनी आत्मासहित ब्रह्माजीने जगत्को देखा ॥ ५८ ॥ जब ब्रह्माजीने चारों ओरको दृष्टि उठाकर देखा तो सन्मुखही चारों ओर प्रियपदार्थोंसे परिपूर्ण और मनुष्योंकी जीविकाके लिये वृक्षोंसे भरापुरा वृन्दावन है ॥ ५९ ॥ जिस वृन्दावनमें स्वाभाविक वैर करनेवाले सिंह

मृग और मनुष्य परस्पर परममित्रके समान रहते हैं, श्रीवृन्दावनविहारीके संग रहनेसे सब प्राणियोंका क्रोध और तृष्णा दूर होगई है ॥ ६० ॥
उस वृन्दावनमे गोपालवंशके बालकपनका आचरण करनेवाले अनन्त अगाध ज्ञानस्वरूप बछरे और ग्वालबालोंको पहिलेकी समान ढूंढते
फिरते थे और हाथमें दहीभातका ग्रास लिये अद्वितीय परब्रह्म श्रीकृष्णचन्द्र मुरलीमनोहरका दर्शन ब्रह्माको हुआ ॥ ६१ ॥ इसप्रकार वृन्दावन
विहारी भक्तहितकारी श्रीकृष्णचन्द्रको देख उसी समय ब्रह्माजी अपने वाहन हंससे नीचे उतर कञ्चनके दण्डकी तुल्य अपनी देहसे साष्टांगकर
चारों मुकुटोंका अग्रभाग चरणारविन्दोंसे लगाय दण्डवत् कर आनन्दरूप आंसुओंके जलसे श्रीकृष्णका अभिषेक किया ॥ ६२ ॥ प्रथम जो
भगवान्की अद्भुत महिमा देखी थी उसको वारंवार स्मरण कर करके श्रीगोविन्द भगवान्के चरणारविन्दोंमेंसे उठे और फिर गिरपड़े इस प्रकार

तत्रोद्वहत्पशुपवंशशिशुत्वनाट्यं ब्रह्माद्वयं परमनंतमगाधबोधम् ॥ वत्सान्सखीनिव पुरः परितो विचिन्वदेकं सपा
णिकवलं परमेष्ठ्यचष्ट ॥ ६१ ॥ दृष्ट्वा त्वरेण निजधोरणतोऽवतीर्य पृथ्व्यां वपुः कनकदंडमिवातिपात्य ॥ स्पृष्ट्वा चतुर्मु
कुटकोटिभिरंघ्रियुग्मं नत्वा मुदश्रुसुजलैरकृताभिषेकम् ॥ ६२ ॥ उत्थायोत्थाय कृष्णस्य चिरस्य पादयोः पतन् ॥
आस्ते महित्वं प्राग्दृष्टं स्मृत्वास्मृत्वा पुनःपुनः ॥ ६३ ॥ शनैरथोत्थाय विमृज्य लोचने मुकुंदमुद्वीक्ष्य विनम्रकंधरः ॥
कृतांजलिः प्रश्रयवान्समाहितः सवेपथुर्गद्गदयैलतेलया ॥ ६४ ॥ इति श्रीभाग० म० दशम० पू० ब्रह्ममोहनं नाम
त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ नौमीड्य तेऽभ्रवपुषे तडिदंबराय गुंजावतंसपरिपिच्छलसन्मुखाय ॥ वन्यस्रजे
कवलवेत्रविषाणवेणुलक्ष्मश्रिये मृदुपदे पशुपांगजाय ॥ १ ॥

वडी देरतक ब्रह्मा पाओंमें पडेरहे ॥ ६३ ॥ फिर पीछे कुछ कालोपरान्त सहज सहजमें उठ आंसू पोंछ भगवान्की ओर निहार लज्जाके मारे नीची
नार कर हाथ जोड शरीर कम्पायमान मुखसे कुछ कुछ अक्षर निकले इसप्रकार गद्गद वाणीसे ब्रह्माजी स्तुति करनेलगे कि, हे नाथ ! ॥ ६४ ॥
इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां ब्रह्ममोहवर्णनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ दोहा—चौदहमें हरिके चरित, अद्भुत
अलख लखाय । हरि अस्तुति अज ज्यों करी कहौं कथा सो गाय ॥ १ ॥ ब्रह्माजी बोले कि, हे स्तुति करने योग्य ! श्यामघटाकी समान तुम्हारा
शरीर, विजलीसम पीताम्बर धारण किये, गुंजाओंके कर्णभूषण, मयूरपुच्छके मुकुटसे शोभायमान मस्तक, कण्ठमें वनमाल पहिरे, दहीभातका

**अतः क्षमस्वाच्युत मे रजोभुवो ह्यजानतस्त्वत्पृथगीशमानिनः ॥ अजावलेपांधतमोंधचक्षुष एषोऽनुकंप्यो मयि नाथवा निति॥१०॥ काहं तमोमहदहंखचराग्निवार्भूसंवेष्टितांडघटसप्तवितस्तिकायः ॥क्वेदृग्विधाऽविगणितांडपराणुचर्या वाताध्व रोमविवरस्य च ते महित्वम् ॥ ११ ॥ उत्क्षेपणं गर्भगतस्य पादयोः किं कल्पते मातुरधोक्षजागसे ॥ किमस्तिनास्तिव्यपदेशभूषितं तवास्ति कुक्षेः कियदप्यनंतः ॥ १२ ॥ जगत्रयांतोदधिसंप्लवोदे नारायणस्योदरनाभिनालात् ॥ विनिर्गतोऽजस्त्विति वाङ् न वै मृषा किं त्वीश्वर त्वन्न विनिर्गतोऽस्मि ॥ १३ ॥**

हे अच्युत ! हे अखंडरूप ! मैंने रजोगुणसे उत्पन्न होनेके कारण आपके स्वरूपको नहीं जाना आपसे भिन्नहीं भगवान्को जाना मै अजन्मा जगत्का कर्ता हूं इस अभिमानसे अंधा होरहाहू आप मेरे स्वामी हो मुझे अपना दास जानकर कृपा करिये. क्योंकि मैं आपकी कृपाके योग्य हूं ॥ १० ॥ यदि आप मुझको ब्रह्मांडका नाम कहो तो हे भगवन् ! माया, महत्तत्त्व, अहंकार, आकाश, पवन, अग्नि, जल और पृथ्वीसे बने ब्रह्मांडमें सात विलादिकी देह वाला मैं कहां और आपके रोमकूपरूप झरोखोंमें ऐसे अनंत ब्रह्मांडरूप परमाणु घूमते फिरते रहते हैं, ऐसी आपकी अद्भुत महिमा कहां ? मुझमें और आपमें बड़ा अंतर है, इसलिये मुझको अत्यन्त तुच्छ जानकर मुझपर अनुग्रह कीजिये और यह भी समझना चाहिये कि, यह ब्रह्मा यद्यपि और लोकका अधिष्ठाता है तो भी हमारा अनुचरही है ॥ ११ ॥ हे अधोक्षज ( इन्द्रियोंसे जाननेमें न आवे ) जो अनजान बालक अपनी माताकी गोदमें बैठकर पाँव उछाले अथवा लात मारे तो क्या माता उसको अपराधी माने ? " कोई कहे कि ब्रह्माने श्रीकृष्णको माता कैसे कहा ब्रह्माने श्रीकृष्णको माता इस प्रकार कहा" कि स्थूल सूक्ष्म कार्य कारणरूप सम्पूर्ण विश्व आपके उदरमें विद्यमान है जो शब्दसे कहनेमें नहीं आता जब सब विश्व आपके उदरमें ठहरा, तो विश्वमें रहनेसे मैंभी आपके उदरमें हुवा, इसलिये मुझे अपना पुत्र समझकर मेरा अपराध क्षमा करो ॥ १२ ॥ हे नारायण ! प्रलयकालमें जब भूर्लोक, भुवर्लोक स्वर्लोक इन तीनों लोकोंका नाश हो जाता है तब चारों ओरसे समुद्रका जल उमड़े है, उस जलके भीतर नारायणकी नाभिसे एक कमल उपजे है, उस कमलनालसे ब्रह्मा उत्पन्न होता है, क्या यह बात झूंठ है ? क्या यह देववाणी नहीं है ? क्या मैं आपसे उत्पन्न नहीं हूं ? क्या तो कह दो यह बात झूंठ है और जो कहो कि झूंठ नहीं है तो मैं आपका पुत्रही हूं तो मेरा अपराध सब

प्रकारसे क्षमा करना चाहिये ॥ १३ ॥ क्या तुम नारायण नहीं हो ? नहीं ! तुमही नारायण हो और तुमहीं सम्पूर्ण देहधारियोंके आत्मा हो हे अधीश ! सबके प्रेरणा करनेवाले समस्त लोकोंको साक्षात् देखोहो. नार जो जीवसमूह और जल जो आपका अयन ( वास, आश्रय ) है, इस लिये नारायण नाम आपका प्रसिद्ध है सो आपकी मूर्ति है और जो विचार करके देखिये तो यह भी सत्य नहींहै क्योंकि मुझको सब मायारूपही जान पडते हो ॥ १४ ॥ हे जगदीश्वर ! जगत्का आश्रयभूत आपका रूप जलके भीतर सत्य है तो जिस समय मैंने कमलनालके भीतर वैठकर सो ( १०० ) वर्षतक आपको ढूँढ़ा तब आप क्यों नही दिखाई दिये ? और हृदयमें भी क्यों नहीं प्रगट हुए फिर तप करनेसे तुरंतही क्यों आपका रूप दिखाई दिया ? इसलिये यह सब आपकी मायाही है, तुम्हारी मूर्तिमें किसी देश कालका परिच्छेद नहीं बनसक्ता ॥ १५ ॥ हे मायाके करनहारे

**नारायणस्त्वं न हि सर्वदेहिनामात्माऽस्यधीशोऽखिललोकसाक्षी ॥ नारायणोऽङ्गं नरभूजलायनात्तच्चापि सत्यं न तवैव माया ॥ १४ ॥ तच्चेज्जलस्थं तव सज्जगद्वपुः किं मे न दृष्टं भगवंस्तदैव ॥ किं वा सुदृष्टं हृदि मे तदैव किन्नो सपद्येव पुनर्व्यदर्शि ॥ १५ ॥ अत्रैव मायाधमनाऽवतारे ह्यस्य प्रपंचस्य बहिः स्फुटस्य ॥ कृत्स्नस्य चांतर्जठरे जनन्या मायात्वमेव प्रकटीकृतं ते ॥ १६ ॥ यस्य कुक्षाविदं सर्वं सात्मं भाति यथा तथा ॥ तत्त्वय्यपीह तत्सर्वं किमिदं मायया विना ॥ १७ ॥ अद्यैव त्वदृतेस्य किं मम न ते मायात्वमादर्शितमेकोऽसि प्रथमं ततो व्रजसुहृद्वत्साः समस्ता अपि ॥ तावंतोऽसि चतुर्भुजास्तदखिलैः साकं मयोपासितास्तावंत्येव जगंत्यभूस्तदमितं ब्रह्माद्वयं शिष्यते ॥ १८ ॥**

बाहर भीतर समस्त विश्वके प्रकाश करनेवाले यदि यह जलादि प्रपञ्च तुमसे पृथक् होय तो इससे तुम्हारा परिच्छेद होना सम्भवहै परंतु यह मायासे उत्पन्न है यह बात आपने इस अवतारमें यशोदा मैयाको अपने उदरमें सम्पूर्ण ब्रह्माण्डको दिखाकर प्रत्यक्ष कर दिया, इससे यह प्रपञ्च मायाहीका कियाहुवाहै ॥ १६ ॥ जिस प्रकार आपके उदरके भीतर आप समेत यह विश्व प्रकाशमानहै और तुम्हारे साथ इसका प्रकाश होना मायाके विनाही बनसक्ता है जो बाहरके जगत्का तुममें प्रतिबिम्ब पडे तो यह बाहरकी वस्तु उलटी दीखनी चाहिये और यदि आपको दर्पणस्थानमें माना जाय तो आपका दर्शन उसमें नहीं होना चाहिये, इस कारण यह सब मायाही है ॥ १७ ॥ केवल आपके विना यह सब संसार मायारूप है,

क्या यह मायाही दिखाई है ? क्योंकि, प्रथम आप अकेले थे, पीछे सम्पूर्ण व्रजके बछरे और ग्वालरूप हो गये, फिर कुछ कालोपरान्त सबके सब चतुर्भुजरूप होगये, फिर एक एक रूपके आगे मैं ( ब्रह्मा ) शिव, इन्द्र सहस्रों दृष्टि आये और एक एकने एक एक रूपकी स्तुति करी फिर आप ब्रह्मरूप होगये, फिर पीछे प्रणाम करनेमें भी नहीं आये, इस प्रकार अद्वितीय ब्रह्मरूप अवशेष रहगये ॥१८॥ सर्वव्यापक आपके स्वरूपको मायामें स्थित हुये जो प्राणी नहीं जानते हैं उन पुरुषोंके ऊपर मायाको फैलाकर स्वतंत्रतासे आप प्रकाशो हो जगत्के उत्पन्न करनेके समय ब्रह्माका रूप धारण करलेते हो, पालनके समय विष्णुरूप धारण करलेते हो और संहारके समय तीन नेत्रवाले रुद्ररूप बन जाते हो ॥१९॥ हे ईश ! हे प्रभु ! हे जन्मरहित विधाता ! देवता, ऋषीश्वर, मनुष्य, पशु, पक्षी, और जलके जीवोंमें आप साधु लोगोंपर कृपा करनेके लिये और दुष्टोंके

अजानतां त्वत्पदवीमनात्मन्यात्मात्मना भासि वितत्य मायाम्॥सृष्टाविवाहं जगतो विधान इव त्वमेषोंत इव त्रिनेत्रः ॥१९॥ सुरेष्वृषिष्वीश तथैव नृष्वपि तिर्यक्षु यादस्स्वपि तेऽजनस्य॥जन्माऽसतां दुर्मदनिग्रहाय प्रभो विधातः सदनुग्रहाय च ॥ २० ॥ कोवेत्ति भूमन्भगवन्परात्मन्योगेश्वरोतीर्भवतस्त्रिलोक्याम् ॥ क्व वा कथं वा कति वा कदेति विस्तारयन्क्रीडसि योगमायाम् ॥ २१ ॥ तस्मादिदं जगदशेषमसत्स्वरूपं स्वप्नाभमस्तधिषणं पुरुदुःखदुःखम् ॥ त्वय्येव नित्यसुखबोधतनावनंते माया त उद्यदपि यत्सदिवावभाति ॥ २२ ॥ एकस्त्वमात्मा पुरुषः पुराणः सत्यः स्वयं ज्योतिरनंत आद्यः ॥ नित्योऽक्षरोऽजस्रसुखो निरंजनः पूर्णोऽद्वयो मुक्त उपाधितोऽमृतः ॥ २३ ॥

अभिमान हरनेके लिये जन्म लेते हो ॥२०॥ हेव्यापक ! हेभगवन् ! हेपरमात्मन् ! हेयोगेश्वर ! आप जो अपनी योगमायाको विस्तार करके जिस समय विहार करते हो उन लीलाओंको त्रिलोकीमें कौन जाननेवाला है ? कि कहाँ हैं, कैसी हैं, कौन हैं और कितनी हैं ॥ २१ ॥ इस लिये यह मिथ्या स्वरूप स्वप्नकी समान प्रकाशमान दुःखरूप सब संसार केवल आपके नित्यसुख चैतन्यमय अनन्तस्वरूपमें मायासे उत्पन्न होनेके कारण नित्यसुख और चैतन्यस्वरूपके समान भासै है परन्तु वास्तविकतासे असत्स्वरूप, स्वप्नतुल्य प्रतिभास रहित, कष्टसेभी अधिक कष्टरूप मानो कष्टमयही है ॥ २२ ॥ केवल सत्यस्वरूप तो एक आपही हो, क्योंकि आत्मा हो जो कुछ दृष्टिगोचर होता है, जहाँतक मन जाता है

वह सब मायाहै, आत्मा दृश्य नहीं. इसलिये सत्य है आपमें कोई विकार नहीं इसलिये सत्यस्वरूप हो आप सबके कारण स्वरूप हो, सबके व्यापक होनेसे पुरुष कहलाते हो तुम सदा पूर्ण हो, नित्य सुखस्वरूप हो अक्षर हो अमृतहो, इसलिये आपका कभी विनाश नहीं होता, तुम अनंत और अद्वैत हो इसलिये आपके देश कालका परिच्छेद नहीं, आप स्वयंप्रकाश उपाधिरहित असंग हो, इसलिये ज्ञानके साधनसे आपकी प्राप्ति नहीं होती, आप निरञ्जन हो, इसलिये आपके स्वरूपमें किसी प्रकारका संस्कार भी नहीं है, आप नित्यमुक्तरूप हो अमृत हो ॥ २३ ॥ इसलिये आप सदा आत्मारूप हो और समस्त जीवोंके आत्मा हो, जिन पुरुषोने सूर्यरूप गुरुसे उपनिषद्के ज्ञानरूप नेत्र प्राप्त किये हैं वह महात्मा आत्माहीसे आपका दर्शन करके संसारसागरके पार हो जाते हैं ॥ २४ ॥ जबतक प्राणी आपके आत्मस्वरूपको आत्मरूप नहीं जानते तबतक उनको अज्ञानसे यह

एवंविधं त्वां सकलात्मनामपि स्वात्मानमात्मात्मतया विचक्षते ॥ गुर्वर्कलब्धोपनिषत्सु चक्षुषा ये ते तरंतीव भवानृतांबुधिम् ॥ २४ ॥ आत्मानमेवात्मतयाऽविजानतां तेनैव जातं निखिलं प्रपंचितम् ॥ ज्ञानेन भूयोऽपि च तत्प्रलीयते रज्ज्वामहेर्भोगभवाभवौ यथा ॥ २५ ॥ अज्ञानसंज्ञौ भवबंधमोक्षौ द्वौ नाम नान्यौ स्त ऋतज्ञभावात् ॥ अजस्रचित्यात्मनि केवले परे विचार्यमाणे तरणाविवाहनी ॥२६॥ त्वामात्मानं परं मत्वा परमात्मानमेव च ॥ आत्मा पुनर्बहिर्मृग्य अहोऽज्ञजनताऽज्ञता ॥ २७ ॥

सम्पूर्ण प्रपञ्च प्रगट भासता रहता है और वही प्रपञ्च आत्मरूपको जाननेसे लय होजाताहै, जबतक अज्ञान है तबतक रज्जु सर्परूप भासे है; जब ज्ञान होजाता है तबरज्जु रज्जुही जाननेमें आतीहैं,अज्ञानसे रज्जुमें सर्प जानना अध्यासहै और ज्ञानसे रज्जुही जानना अपवादहै ॥२५॥ संसारमें बन्धन और मोक्ष केवल अज्ञानसे है सत्य ज्ञानरूप आत्मासे भिन्न नहीं है निरन्तर चैतन्यरूप आत्मा परमेश्वर आपही हो ऐसा विचार करनेसे आत्मामें अज्ञान वा बन्धन कुछ भी नहीं है. जैसे सूर्यके सन्मुख रात दिन नही है, सदा प्रकाशही रहताहै ॥ २६ ॥ आत्मस्वरूप परब्रह्म आपको देह मानकर और देहादिकको आत्म मानकर यही खोयेहुए आत्मरूपी पदार्थको बाहर खोजना देखो ! यह मूर्खोंकी कैसी मूर्खता है, क्योंकि घरकी

खोई वस्तु कोई वनमें खोजने नहीं जाता ॥ २७॥ विना जाने झूँठ भी सत्यहीकी समान विदित होता है इस बातपर एक दृष्टान्त है ॥ * हे अनन्त ! ज्ञानीपुरुष तो इस देहमेंही आपको खोजते हैं, "यह भी आत्मा नहीं यह भी आत्मा नहीं" ऐसे जड़ पदार्थोंका त्याग करते हैं, क्योंकि

**अंतर्भवेऽनंत भवंतमेव ह्यतत्त्यजंतो मृगयंति संतः ॥ असंतमप्यंत्यहिमंतरेण संतं गुणं तं किमु यंति संतः ॥ २८ ॥**

अपने निकट यद्यपि सर्प नहीं भी है परन्तु उसका निषेध किये विना सत्य रज्जु जाननेका ज्ञान नहीं होता सर्पके निषेध होनेके उपरान्त रज्जु

---

* दृष्टांत–किसी राजाके यहाँ एक कुपठ्य ( बे पढा ) पुरोहित था परन्तु बोलचालमें महाधूर्त और पाखण्डी था, उसने राजाको " शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम् । प्रसन्नवदनं ध्यायेत्सर्वविघ्नोपशान्तये " इस श्लोकके अर्थ दहीबडेके बतलाँ रक्खे थे कि, दही सफेद उसमें लिपटा होय है वही शुक्ल वस्त्र है और वेष्टीति विष्णु विशेष लिपटा होनेसे विष्णुहै, गोल गोल चन्द्रमाके समान मुख है और चतुर्भुजम् अर्थात् चतुर पुरुषोंके भोजन योग्य है ध्यान करतेही प्रसन्न मुख होजाता है और भोजन करनेसे सब विघ्न शात हो जाते हैं. राजा इस श्लोकके यह अर्थ सत्य समझकर और उसको महात्मा जानकर उसका बडा आदर सन्मान करता था, जो विद्वान् आवे, राजा उसीसे उस श्लोकका अर्थ बूझै, सब पंडित लोग विष्णु भगवान्हीका अर्थ करै, राजा कहै यह अर्थ इस श्लोकका नहीं इसी प्रकार अनेक पंडितोंका तिरस्कार होता था, तब एक पंडित और आये उन्होंने रुपयेका अर्थ किया, देखो ! यह रुपया श्वेतवर्णहै और चार चौअन्नी जो हैं यही उसकी चार भुजा हैं देखतेही मुख प्रसन्न होजाताहै और सब विघ्नोंका शात करनेवालाहै, इस अर्थको सुनकर राजाने कहा और पंडितोंसे तुम अच्छे हो दशांश पारितोषिकके योग्य हो, परन्तु सत्य अर्थ इसका आपभी नहीं जानते, उस महात्मा पंडितने विचारा कि, यह राजा किसी मूर्खका बहँकाया हुवाहै और यह राजा भी मूर्खहै, यह महात्मा पंडित राजाके पुरोहितके घर जाने लगे और उनसे बडी मित्रता करली और मिसरानीकोभी एक बडी चिकनपटकी तीयल बनादी और आभूषण भी अनेक अनेक प्रकारके बनादिये और अत्यन्त प्रेमसे उनकी सेवा करने लगे और दिन रात माताही माता कहते मुख सूखे । एक दिन उस ब्राह्मणीने कहा कि, इतने दिनोंसे तू हमारे यहा रहताहै तैंने कुछ अपना अभिप्राय नहीं कहा कि, तेरा क्या मनोरथहै ? ब्राह्मण बोला कि हे माता ! मेरा तो नाम न लेना परन्तु ( शुक्लाम्बर ) इस श्लोकका अर्थ अपने पतिसे बूझदो तो बहुत अच्छा है, वह बोली आजही लो, जैसे पुरोहितजी घर आये उसी समय बूझा कि, हे स्वामिन ( शुक्लाम्बर ) इस श्लोकका क्या अर्थ है ? परन्तु पुरोहितजीने बहुतेरी तीन पाचकी "नारि विवश नर सकल गुसाईं । नाचहिं नट मर्कट की नाईं" मिसराणीने एक न मानी निदान बतानाही पडा, मिसराणीने अगले दिन उन महात्माजीको बतादिया, महात्माजी अच्छे वस्त्र पहन काँखमें पोथी दबा, राजाकी सभामें गये और बडी धूमधामके साथ राजाको उस श्लोकका वही दहीबडेवाला अर्थ सुनाया, राजा सुनकर बहुत प्रसन्न हुए और कहा तुम बडे विद्वान् हो, हमारे पास रहा करो और बहुत कुछ धन भी उनको दिया, पुरोहितजी इस बातको सुनकर शून्य होगये और अपने मनमें कहनेलगे कि, परमेश्वरने आज हमारी आजीविका यहाँसे बन्द करदी और महात्माजीने कहा यह राजा मूर्ख और मूर्खके समीप रहना किसी प्रकार अच्छा नहीं, यातो इसको पढाना चाहिये और जो यह न पढे तो यहाँसे सिधारना अच्छा है, पण्डितजीने राजासे कहा आप कुछ पढा करैं तो अच्छा है, राजाने स्वीकार किया और पण्डितजीने राजाको पढाना आरम्भ किया, व्याकरणके पढनेसे राजाको पद पदान्तका बोध होगया तो एकदिन उस श्लोकको विचारनेलगा तो कहीं भी दही बडेका अर्थ न पाया, तब राजा चकित हो पण्डितजी–

जाननेमें आती है ॥ २८ ॥ हे देव ! जब ज्ञानसेही मुक्ति हो जाती है तो मुक्तिकी क्यों बड़ाई की. ब्रह्मा कहैं हैं यद्यपि ज्ञान प्राप्त होना बहुत सुगम है
तो आपके चरणारविन्दोंके प्रसादके कणिकाके कणिकाका अनुग्रह जिसपर होगया वही तुम्हरी महिमाके स्वरूपको जानता है और जिसपर

**अथापि ते देव पदांबुजद्वयप्रसादलेशानुगृहीत एव हि ॥ जानाति तत्त्वं भगवन्महिम्नो न चान्य एकोऽपि चिरं विचिन्वन् ॥ २९ ॥ तदस्तु मे नाथ स भूरि भागो भवेऽत्र वाऽन्यत्र तु वा तिरश्चाम् ॥ येनाहमेकोऽपि भवज्जनानां भूत्वा निषेवे तव पादपल्लवम् ॥ ३० ॥**

तुम्हारे चरणाविन्दोंकी कृपाही नहीं है चाहे वह कितनाही विचार किया करै और वर्षोंतक ढूंढ़ा करे तोभी आपकी महिमाको नहीं जान सक्ता
शुद्धभक्तिसेही आपकी महिमा जानीजाती है ॥ २९ ॥ इस बातपर एक दृष्टान्त है * हे नाथ ! इस ब्रह्माके जन्ममें, अथवा और कोई जन्म होय

—और पुरोहितजीको बुला भेजा और आतेही राजाने उससे क्रोधकरके कहा कि, पुरोहितजी ? तुमने मुझे बडा धोखादिया, बताओ इसमें दहीबडेका अर्थ कहा है ? पुरोहितजीके तो छक्के छूट गये, पण्डित जीने कहा मैनेहीं क्या सबही पण्डितोने शुद्ध अर्थ किया था, जब आपने क्यों न माना ? तब राजा बोला उस समय मे अज्ञानी था, पडित बोले विना पढे यह ज्ञान कमी नहीं होता अब ज्ञान होनेसे आप समझे, ऐसेही यह प्राणी मायाके वशमें हो उलटाही समझे है ॥

* दृष्टान्त—एक राजाने अपने मन्त्रीसे कहा कोई ऐसी औषधी भी है कि, जिसके खानेसे परमेश्वरका दर्शन होजाय ? मन्त्रीने कहा हमारे दादा परदेशसे साढेतीनलाख रुपैये देकर एक ऐसीही पुडिया लाये हैं सो घर धरी है, राजा बोला मुझको लादो मे खाऊगा मन्त्री अपने घर जाकर चूल्हेकी राखकी पुडिया बाँधलाये और राजासे कहा इलायची, वशलोचन इसमें मिलाकर शहतमें चाटो, परन्तु इसका पथ्य अवश्य करना और जो पथ्य न करोगे तो औषधि क्या गुण करेगी, विना पथ्य साढेतीनलाख रुपैयेकी औषधि वृथा जायगी विचार देखो जो रोगी पथ्यको करे तो रोगको जीत लेहै और कुपथ्य करे तो रोग औषधिको जीत लेहै इससे पथ्यकी पुडिया खाओ तो मनमें झूँठ मतलाना और झूँठ मनमें लाओगेतो परमेश्वरका दर्शन न होगा, यह कह मन्त्री तो अपने घरको चले गये और प्रात काल होतेही राजाने पुडिया खाई सो औषधि मनमें झूँठ जानपडी सो औषधि धर चित्तको सावधान कर दोघडी पीछे फिर वह औषधि खाई, सो झूँठ फिर आँखों आगे आगया औषधि फिर रखदी, ऐसेही शोच विचारमें तीन पहर बीतगये, कहा अब कल खाँयगे, सन्ध्याको मन्त्री आया उसने बूझा औषधी खाई कि नहीं खाई ? राजा बोला झूँठ तो मनसे हटताही नहीं खांय कैसे ? मन्त्री बोला कि, यही उपाय भगवान्के मिलनेका है जो मनसे सब दुर्वासना निकलगई और मन शुद्ध होगया तब भगवान्का दर्शन होगया और तनक भी अन्तर रहगया तो भगवान् नहीं मिलते ॥

उसमें अथवा पशुपक्षियोंमें जन्म होय तो मैं अपना बड़ा भाग्य मानूंगा जब तुम्हारे व्रजवासियोंमेंसे किसीके चरणारविन्दकी सेवा करूंगा ॥ ३० ॥ देवताके जन्मसे अथवा और किसीके जन्मसे जिसमें आपकी भक्ति होय वही जन्म श्रेष्ठ है, इस प्रकार उत्कण्ठापूर्वक सात श्लोकसे स्तुति करते हैं अहो आश्चर्य ! व्रजकी गाय गोपी धन्यहैं. हे प्रभु ! जिन गोपियोंके स्तनोंका दूधरूप अमृत बछरे बन आपने आनन्दसे पेट भरकर पिया, आपकी तृप्तिके लिये अबतक यज्ञ भी पूर्ण नहीं हुये क्या यज्ञोंमें भी आपका पेट नहीं भरता है ? भगवान्‌के सखाओंकी महिमा किसीके कहनेमें और जाननेमें नहीं आती ॥३१॥ ब्रह्माजी बोले कि, नन्दरायजीके व्रजवासियोंका आश्चर्य रूप अहो भाग्य है परमानन्द पूर्णब्रह्म सनातन जिन व्रजवासियोंका सर्वदा मित्र होरहा है ॥ ३२ हे इन व्रजवासियोंके भाग्यकी महिमा कहनेको किसकी सामर्थ्य है, इन्द्रियोंके अधिष्ठाता यज्ञदेवता महादेव बुद्धिके

**अहोऽतिधन्या व्रजगोरमण्यः स्तन्यामृतं पीतमतीव ते मुदा ॥ यासां विभो वत्सतरात्मजात्मना यत्तृप्तयेऽद्यापि न चालमध्वराः ॥ ३१ ॥ अहो भाग्यमहो भाग्यं नंदगोपव्रजौकसाम् ॥ यन्मित्रं परमानंदं पूर्णं ब्रह्म सनातनम् ॥ ३२॥ एषां तु भाग्यमहिमाऽच्युत तावदास्तामेकादशैव हि वयं बत भूरिभागाः ॥ एतद्धृषीकचषकैरसकृत्पिबामः शर्वादयो ह्युदजमध्वमृतासवं ते ॥ ३३ ॥ तद्भूरिभाग्यमिह जन्म किमप्यटव्यां यद्गोकुलेऽपि कतमांघ्रिरजोभिषेकम् ॥ यज्जीवितं तु निखिलं भगवान्मुकुंदस्त्वद्यापि यत्पदरजः श्रुतिमृग्यमेव ॥ ३४ ॥**

अधिष्ठाता में (ब्रह्मा ) ऐसे ग्यारह देवता महादेवसे आदि लेकर हम सब बड़ भागी हैं, कोई व्रजवासी इंद्रियरूप दोनोंसे आपके चरणारविन्दका मकरन्द अमृतकी तुल्य मधुर २ पीते हैं, जिस समय व्रजवासी तुम्हारा दर्शन नेत्रोंसे करते हैं, उस समय नेत्रोंका अधिष्ठाता सूर्य कृतार्थ होजाता है और कानोंसे तुम्हारी बात सुनते हैं, तब कानोंके देवता दिशा कृतार्थ होजाती हैं नाकसे तुम्हारा प्रसाद तुलसीपत्र सूंघेंहैं, तब नासिकाके देवता अश्विनीकुमार कृतार्थ होजाते हैं, जब हाथोंसे तुम्हारी सेवा करतेहैं तब हाथोंके देवता कृतार्थ होजातेहैं, इसी प्रकार सब इन्द्रियोंके सेवनसे सब देवता कृतार्थ होजाते हैं, सम्पूर्ण पदार्थोंके सेवा करनेवाले व्रजवासियोंके भाग्यकी महिमा कैसे कही जाय ॥ ३३ ॥ इस लोकमें कदाचित मेरा जन्म होय तो वृन्दावनमें होय उसपरभी गोकुलमें, यह मैं नहीं कहता मनुष्यही योनिमें हो जो चाहे जिस योनिमें हो, परन्तु गोकुलमें हो, तो मैं

पूर्ण भाग्यशाली होऊं और मेरे धन्य भाग्य होयँ तब श्रीकृष्ण बोले कि, हे ब्रह्माजी ! सत्यलोकको छोड़कर यहाँ जन्म लेनेसे तुमको क्या लाभ होगा तब ब्रह्मा बोले, जिस जन्ममें व्रजवासियोंके चरणारविन्दकी रज मेरे मस्तकपर पडेगी वही मुझको परम लाभ होगा, तब श्रीकृष्ण बोले कि, व्रजवासी लोग काहेसे धन्य हैं ! तब ब्रह्मा बोले कि, इन व्रजवासियोंका पूर्ण जीवन व्रज है, क्योंकि जहां श्रीमुकुन्दपरायण हैं जिनके चरणारविन्दकी रजको नित्यप्रति वेद खोजते रहते हैं उस वृन्दावनकी रजका मिलना अहोभाग्य है ॥ ३४ ॥ इन व्रजवासियोंकी कृतार्थताका क्या वर्णन करूं ? जिनकी भक्तिसे तुम भी ऋणीसे होरहे हो ? तब श्रीकृष्णचन्द्र कहैं हैं कि, मैं किस वस्तुके देनेमें असमर्थ हूं ? जो ऋणी रहूं तहाँ ब्रह्माजी बोले कि, हे देव ! जगत्में प्रकाशमान समस्त फलरूप तुम हो इसलिये और फल व्रजवासियोंको क्या दोगे ! यह जब विचार करताहूं तब मेरा मन मोहित हो जाताहै, तब श्रीकृष्ण बोले, मैं अपने आपका ऋणी होजाऊंगा. तब ब्रह्माजी बोले कि, नहीं माताका स्वरूप धर कर पापिनी पूतना आई थी उसको आपनें

एषां घोषनिवासिनामुत भवान्किं देवरातेति नश्चेतो विश्वफलात्फलं त्वदपरं कुत्राप्ययन्मुह्यति ॥
सद्वेषादिव पूतनापि सकुला त्वामेव देवाऽऽपिता यद्धामार्थसुहृत्प्रियात्मतनयप्राणाशयास्त्वत्कृते ॥ ३५ ॥
तावद्रागादयः स्तेनास्तावत्कारागृहं गृहम् ॥ तावन्मोहोंघ्रिनिगडो यावत्कृष्ण न ते जनाः ॥ ३६ ॥

सर्वस्व अपनपा दिया, तब श्रीकृष्ण बोले व्रजवासियोंको परिवार सहित सर्वस्व और अपनपा दूंगा, तब ब्रह्माजी बोले कि, पूतनाका कुटुम्ब अघासुर बकासुरको आपने सर्वस्व और अपनपा दिया तब कृष्ण बोले कि, मेरे पास तो यही पदार्थ देनेको है तब ब्रह्माजी बोले कि, जिन व्रजवासियोंने धाम, धन, सुहृद्, प्रिय, देह, पुत्र, प्राण और अन्तःकरण आपमें अर्पणकर रक्खा हैं फिर क्या ऐसे व्रजवासियोंको और वैरियोंको क्या बराबरही रक्खोगे ! आप परमेश्वर हैं तो क्याहै ? परन्तु आपके यहां न्याय नहीं कहां बापुरी पूतना ? और कहां परमहितकारी व्रजवासी ! आपको अपनेही मनमें न्याय करना चाहिये ॥३५॥ हे कृष्ण ! जबतक रागादिक चोर इस शरीरमें उपस्थित हैं तबतक घराकारागार (बन्दीखाना) रूप है मोह भी तबहीतक पाओंकी बेडी है जबतक प्राणी तुम्हारे चरणारविन्दकी शरण नहीं आता, आपकी शरण लिये पीछे रागादिक जो चोर हैं

वह भी चोरसे साह होजाते हैं और जो घर हैं वह भी सुन्दर मन्दिर होजाते हैं और सम्पूर्ण मोह दूर हो जाता है ॥ ३६ ॥ हे प्रभो ! तुम संसाररहित हो तो भी संसारमें शरणागत भक्तोंको आनन्द देनेके लिये संसारमें वारम्वार अवतार धारण करो हो ॥ ३७ ॥ हे नाथ ! हे प्रभो ! जो पुरुष आपको जानते हैं वह जानते होंगे, परन्तु में वहुत क्या कहूं । मनसे, वचनसे देहसे, आपका वैभव मेरे जाननेमें किसी प्रकारसे नहीं आसक्ता ? ॥ ३८ ॥ हे कृष्ण ! अब मुझपै अनुग्रह करके मुझको सत्यलोकके जानेकी आज्ञा दीजे, आप सब जानते हो, अर्थात् अपनी अपार महिमा मेरा ज्ञान, बल, पराक्रम, सवके देखनेवाले हो, आपही इस जगत्के अधिष्ठाता हो, मेंने ऐसा ब्रह्मापना छोडा यह जगत् आपहीकी भेंट है ॥ ३९ ॥ हे कृष्ण ! यदुकुलकमलपर स्नेह करनेवाले ( दिवाकरकी सदृश )इसमें सूर्यकी उपमादी है. हे पृथ्वीके देवता ! ब्राह्मण, पशु, समुद्र, इनके वृद्धि करनेवाले

प्रपंचं निष्प्रपंचोऽपि विडंवयसि भूतले ॥ प्रपन्नजननाऽऽनंदसंदोहं प्रथितुं प्रभो ॥३७ ॥ जानंत एव जानंतु किं बहूक्त्या न मे प्रभो ॥ मनसो वपुषो वाचो वैभवं तव गोचरः ॥ ३८ ॥ अनुजानीहि मां कृष्ण सर्वं त्वं वेत्सि सर्वदृक् ॥ त्वमेव जगतां नाथो जगदेतत्तवार्पितम् ॥ ३९ ॥ श्रीकृष्ण वृष्णिकुलपुष्करजोपदायिन्क्ष्मानिर्जरद्विजपशूदधिवृद्धिकारिन् ॥ उद्धर्म शार्वरहरक्षितिराक्षसध्रुगाकल्पमार्कमर्हन्भगवन्नमस्ते ॥ ४० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यभिष्टूय भूमानं त्रिः परिक्रम्य पादयोः ॥ नत्वाऽभीष्टं जगद्धाता स्वधाम प्रत्यपद्यत ॥ ४१ ॥ ततोनुज्ञाप्य भगवान्स्वभुवं प्रागवस्थितान् ॥ वत्सान्पुलिनमानिन्ये यथापूर्वसखं स्वकम् ॥ ४२ ॥

( सुधाकरकी समान ) इसमें चन्द्रमाकी उपमा दी. हे पाखण्डरूप अन्धकारके विनाश करनेवाले, इसमें सूर्य और चन्द्रमा दोनोंकी उपमा आई पृथ्वीपर कंसादिक राक्षसोंके मारनेवाले, इसमें फिर सूर्यकी उपमा आई, हे सूर्य ! हे अर्हन् ! सवके पूज्य भगवान् ! अर्थात् छःप्रकारके ऐश्वर्यमे परिपूर्ण तुमको मेरा दण्डवत् है और नमस्कार हैं ॥ ४० इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी वोले कि, हेराजा परीक्षित् ! इस प्रकार सर्वव्यापक श्रीकृष्ण चन्द्रकी स्तुति कर, कल्पपर्यन्त तीन प्रदक्षिणादे, चरणारविन्दोंको नमस्कार कर जगत्के विधाता ब्रह्मा अपने ब्रह्मलोकको चलेगये ❀ ॥ ४१ ॥ तब पीछे श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञानुसार बछरे और वालकोंको ले आये, प्रथमकी समान ग्वालमण्डलीको उसी यमुनाकी रेतीमें ले आये जहाँ पहिले

* शंका—जब श्रीकृष्णकी स्तुति करके ब्रह्माजी अपने लोकको गये परन्तु श्रीकृष्ण भगवान् ब्रह्मासे क्यों नहीं वोले ? जब स्थानोंपर देवताओंसे भगवान् वोलते हैं और आदर सत्कार करते हैं, फिर यहां भगवान्ने ब्रह्मका निरादर क्यों किया ?

बैठे भोजन कररहेथे और इस भेदको किसीने न जाना यह बात सुनकर राजा परीक्षित्ने श्रीशुकदेवजीसे बूझा कि, इतने दिनतक बालक कैसे यमुनाके किनारेपर बैठे रहे और भोजनपान कुछ न किया ? ॥ ४२ ॥ हे राजन् ! जब अपने प्राणनाथ श्रीकृष्णचन्द्र विना एक वर्ष बीत गया, तो भी भगवान्की मायासे मोहित हुए उन बालकोंको वह समय आधे पलकी समान जान पडा ॥४३॥ भगवान्की मायासे मोहितचित्तवाला पुरुष इस संसारमें क्या क्या नहीं भूलसक्ता ? सो सम्पूर्ण जगत भगवत्की मायासे मोहित होकर बारंबार अपने आत्माको भूल रहाहै ॥४४॥ सब ग्वालबालोंने

**एकस्मिन्नपि यातेऽब्दे प्राणेशं चांतरात्मनः ॥ कृष्णमायाहता राजन्क्षणार्धं मेनिरेऽर्भकाः ॥ ४३ ॥ किंकिं न विस्मरंतीह मायामोहितचेतसः ॥ यन्मोहितं जगत्सर्वमभीक्ष्णं विस्मृतात्मकम् ॥ ४४ ॥ ऊचुश्च सुहृदः कृष्णं स्वागतं तेऽतिरंहसा ॥ नैकोऽप्यभोजि कवल एहीतः साधु भुज्यताम् ॥४५॥ ततो हसन्हृषीकेशोऽभ्यवहृत्य सहार्भकैः ॥ दर्शयंश्चर्माऽऽजगरं न्यवर्तत वनाद्व्रजम् ॥ ४६ ॥ बर्हप्रसूननवधातुविचित्रितांगः प्रोद्दामवेणुदलशृंगरवोत्सवाढ्यः ॥ वत्सान्गृणन्ननुगगीतपवित्रकीर्तिर्गोपीदृगुत्सवदृशिः प्रविवेश गोष्ठम् ॥ ४७ ॥ अद्यानेन महाव्यालो यशोदानंदसूनुना ॥ हतोऽविता वयं चास्मादिति बाला व्रजे जगुः ॥ ४८ ॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मन्परोद्भव कृष्णे इयान्प्रेमा कथं भवेत् ॥ यो भूतपूर्वस्तोकेषु स्वोद्भवेष्वपि कथ्यताम् ॥ ४९ ॥**

श्रीकृष्णचन्द्रसे कहा कि, भय्या! तुम तो बहुत शीघ्र आये, हमने तो तुम बिना एक ग्रास भी अभी नहीं खायाथा, अब आओ पहिले शीघ्रतासे भोजन कर लो ॥४५॥ सब इन्द्रियोंके प्रेरणा करनेवाले श्रीकृष्णभगवान् बालकोंकी बात सुनकर हँसे और बालकोंकेसंग भोजन करके मार्गमें जो सूखा हुआ अघासुरका देह पडा था उसको दिखाते वनसे लौटकर व्रजमें आये ॥४६॥४७॥ वनसे आनकर सब बालक अपने माता पिताओंसे कहने लगे कि, आज यशोदानंदने वनमें एक बडा भारी सर्प मारा और उससे हमारी रक्षा करी॥४८॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन्! व्रजवासियोंका इतना प्रेम

उत्तर–अपने मुखसे अपनी प्रशंसा करना मूर्खोंका काम है कि मैं ऐसा सज्जन हू, इसलिये श्रीकृष्णचन्द्र पूर्णब्रह्म, सर्व विश्वके नाथ ब्रह्मासे कीहुई स्तुतिको सुनकर लज्जायमानहुये ब्रह्मासे कुछ भी नहीं बोले और विचार किया कि, हमने वृथा ब्रह्माके किये हुये चरित्रको नहीं माना क्योंकि जब ब्रह्मा वत्स बालकोंको हरिकर लेगया था तो हमको ब्रह्माजीकी स्तुति करके लेआना चाहिये था, ऐसे दयालु भगवान् लज्जासे नहीं बोले ॥

श्रीकृष्णमें कैसे हुआ ? जो कि पराया पुत्र था, अपने पुत्रोंमें इतना प्रेम पहिले नहीं था यह बात मुझे समझाकर कहो ॥ ४९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि,हे राजन् ! श्रीकृष्णका नाम सर्वात्माहै, इसलिये श्रीकृष्ण सब प्राणियोंके साक्षात् आत्मा ठहरे,फिर सब प्राणियोंको अपना आत्माही परमप्रिय

**श्रीशुक उवाच ॥ सर्वेषामपि भूतानां नृप स्वात्मैकवल्लभः ॥ इतरेऽपत्यवित्ताद्यास्तद्वल्लभतयैव हि ॥ ५० ॥**

है, इसलिये श्रीकृष्णमें सन्तानसे बढकर अधिक प्रेम था, स्त्री, पुत्र, धन आदिक और जो पदार्थ हैं सो सब आत्माहीके सुखके लियेहैं ❋ ॥५० ॥

* दृष्टान्त–किसी नगरमें एक ब्राह्मण था, उसके सन्तान नहीं होती थी, प्रथम तो उसने यत्रमत्रादिकके बहुतसे उपाय किये परन्तु कुछ न हुआ, फिर वैद्यलोगोंकी भी बहुतसी औषधिये की और ज्योतिषियोंने
भी अनेक प्रकारके दान पुण्य कराये, परन्तु किसी प्रयत्नसे भी उसने पुत्रका मुख नहीं देखा. एक दिन वह वनमें पूजाके लिये फल फूल लेनेको गया, वहा उसको उदास देखकर एक महात्मा पुरुष उससे बूझने
लगे कि, हे ब्राह्मण ! तू क्यों इतना उदास है ? ब्राह्मण बोला कि, हे स्वामिन् ! मेरे सन्तान नहीं इस बातका मुझको वडा क्लेशहै. महात्माने कहा तू सन्तानगोपालका पाठकर तेरे पुत्र होगा. ब्राह्मणने वैसाही किया
और भगवत्की कृपासे उसके एक पुत्र उत्पन्न हुआ. जब वह बडा होगया तो साधु सन्तोंके धोरे बहुत बैठता और इकलौता बेटा समझकर उसके माता पिता भी उसपर लाड प्यार करते थे और वह भी
अपने माता पितासे अत्यन्त प्रेम रखता था, एक दिन कोई साधु गीताका पाठ कर रहे थे उसमें यह श्लोक आयाः–

श्लोक–अशोच्यानन्वशोचस्त्वं प्रज्ञावादांश्च भाषसे । गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति पण्डिताः ॥

श्लोकार्थ–माता पिता सुहृद बन्धु कोई किसीका नहीं, यह सब केशवी माया है, इन लोगोंके लिये कभी शोच करना नहीं चाहिये.तुम बुद्धिहीनोंकी नाई उनके लिये शोक करते हो और कभी बुद्धिमानोंकी
नाई बात करते हो परन्तु ज्ञानी लोग मरने जीनेका कुछ शोक नहीं करते, वह लडका बोला. महाराज ! मेरे माता पिता तो मेरे ऊपर प्राण खोनेको उपस्थित हैं और मुझको अपने प्राणोंसे भी अधिक चाहतेहैं
साधु बोले, यह बात सब झूँठ है, लडकेने कहा मेरी बात झूँठ हो सक्ती है ? साधु बोले कि, अच्छा आज तू घर जाकर बीमार बनकर पड रह फिर तू सबकी परीक्षा कर लेना और तुझको झूँठ सत्य सब
प्रत्यक्ष दिखादेंगे. उस द्विजपुत्रने वैसाही किया, तब तो वैद्योंके उपाय और अनेकप्रकारके यत्र मत्र बडे बडे दान पुण्य होनेलगे, तब तो ब्राह्मणके बेटेने कहा कि, अब उन महात्मा पुरुषको बुलाना चाहिये जो कहते थे
कि,न कोई माता है, न पिता है तब उसने उन महात्माको बुलाया और जैसे रुपैयोंको कैंकरीकर दिया था वह सब दिखाया कि देखो मेरे माता पिता कितना रुपैया खर्च कर रहेहैं. साधु बोले कि, यह लडका मरजायगा तब
उसके माता पिता बोले कि, किसी प्रकार यह अच्छा भी होगा ! साधु बोले कि, एक उपाय है तीनवार इसके ऊपर दूध उतारा जाय जो उसको पियेगा वह तो मरजायगा परन्तु यह अच्छा हो जायगा । तुम
आपसमें सम्मत करलो कि, उस दूधको कौन पियेगा, अब तो सबको दिनमें तारे दीखने लगे और एककी ओरको एक देखने लगा परन्तु किसीने इस बातको अंगीकार न किया कि दूध मैं पिऊंगा और
सबने अपने अपने प्राणोंकी रक्षा करनी चाही तब बाबाजीने कहा कि, बच्चा ! देख कोई नहीं पीता तो इस दूधको हम पियेंगे ससारमें कोई किसीका नहीं सब अपने अपने प्राणोंके रक्षक हैं ॥

इसलिये हे राजा परीक्षित् ! देहधारियोंको जितना अपने आत्मामें प्यारहै उतना ममताके स्थान अपने पुत्र, धन, घर आदि लेकर जो वस्तुहैं उनमें नहीं है ॥ ५१॥ हे क्षत्रिवंशोत्तम राजा परीक्षित् ! जो पुरुष देहको आत्मा कहतेहैं उनको भी देह अत्यन्त प्रिय है और जो देहके अनुवर्ती स्त्री पुत्र धन आदिक हैं वह देहकी समान प्यारे नहीं लगते ॥ ५२ ॥ और देहको भी इस प्रकार मान ले कि, यह मेरा देह है, अर्थात् यह देह, जब ममताका स्थान होजाता है तब यह देह आत्माकी समान प्यारा नहीं रहता. क्योंकि जिस समय यह देह जीर्ण होजाता है अर्थात् अब यह देह किसी प्रकार

तद्राजेंद्र यथा स्नेहः स्वस्वकात्मनि देहिनाम् ॥ न तथा ममतालंबिपुत्रवित्तगृहादिषु ॥ ५१ ॥ देहात्मवादिनां पुंसामपि राजन्यसत्तम ॥ यथा देहः प्रियतमस्तथा न ह्यनु ये च तम् ॥ ५२ ॥ देहोऽपि ममताभाक् चेत्तर्ह्यसौ नात्मवत्प्रियः ॥ यज्जीर्यत्यपि देहेऽस्मिञ्जीविताशा बलीयसी ॥ ५३ ॥ तस्मात्प्रियतमः स्वात्मा सर्वेषामपि देहिनाम् ॥ तदर्थमेव सकलं जगच्चैतच्चराचरम् ॥ ५४ ॥ कृष्णमेनमवेहि त्वमात्मानमखिलात्मनाम् ॥ जगद्धिताय सोऽप्यत्र देहीवाभाति मायया ॥ ५५ ॥ वस्तुतो जानतामत्र कृष्णं स्थास्नु चरिष्णु च ॥ भगवद्रूपमखिलं नान्यद्वस्त्विह किंचन ॥ ५६ ॥

स्थिर न रहैगा तौ भी जीनेकी आशा बलवान् रहती है कि, किसी उपायसे दोचार दिन और बच रहूँ ॥ ५३ ॥ इस बातसे यह निश्चय होताहै कि, सब देहधारियोंको अपना आत्माही अधिक प्यारा है, उस आत्माहीके लिये सब स्थावर जंगम आदि संसारपर जो प्रीति होती है सो सब आत्माहीका कारण है ॥ ५४ ॥ हे राजन् ! सब प्राणियोंके आत्मा जगत्के कल्याण करनेके लिये मनुष्य देह धारण कर अपनी मायासे प्रकाश करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्दही हैं, इस कारण उनपर प्रेम होना सम्भव है ॥ ५५ ॥ यही न समझना कि, श्रीकृष्णचन्द्र केवल

देहधारियोंहीके आत्मा हैं, नहीं वह सब जड पदार्थोंके भी आत्मा हैं वास्तवमें इस सब विश्वके आदिकारण श्रीकृष्णचन्द्रहीहैं, इस प्रकार माननें वाले पुरुषोंको सब स्थावर जंगममें भगवान्‌काही रूप भासे है कोई वस्तु इस संसारमें भगवान्‌से भिन्न नहीं है ॥ ५६ ॥ समस्त पदार्थोंको परमार्थरूपसे विचारकर देखिये तो कोई भी वस्तु अपने अपने कारणोंसे पृथक् नहीं है और जो जो कारण हैं वह भगवान्‌से पृथक् नहीं, इससे सिद्ध हुआ कि, कारणोंके भी मुख्य कारण श्रीकृष्णभगवान् हैं फिर कौनसी वस्तु श्रीकृष्णसे पृथक् रही तुमही बताओ ! ॥ ५७ ॥ पवित्र वंश निर्मल कीर्तिवाले श्रीकृष्ण भगवान्‌के चरण,कमल रूप नौका जो परमप्रेमी सज्जनोंका आश्रय है जो पुरुष उन चरणारविन्दरूपी नौकाका आश्रय

सर्वेषामपि वस्तूनां भावार्थो भवति स्थितः ॥ तस्यापि भगवान्कृष्णः किमतद्वस्तु रूप्यताम् ॥ ५७ ॥ समाश्रिता ये पदपल्लवप्लवं महत्पदं पुण्ययशो मुरारेः ॥ भवांबुधिर्वत्सपदं परं पदं पदं यद्विपदां न तेषाम् ॥ ५८ ॥ एतत्ते सर्वमाख्यातं यत्पृष्टोऽहमिह त्वया ॥ यत्कौमारे हरिकृतं पौगंडे परिकीर्तितम् ॥ ५९ ॥ एतत्सुहृद्भिश्चरितं मुरारे रघार्दनं शाद्वलजेमनं च ॥ व्यक्तेतरद्रूपमजोर्वभिष्टवं शृण्वन्गृणन्नेति नरोऽखिलार्थान् ॥ ६० ॥

करते हैं, उनको संसाररूपी समुद्र बछरेके खुरके जलकी समान है और परम धामका उनको वास मिलता है कभी कोई विपत्ति नहीं होती ॥५८॥ जो जो लीला भगवान् ब्रजविहारीने पांच वर्षकी अवस्थामेंकी; सो बालकोंने पौगण्ड अवस्थामें अपने अपने घर आन कही,उसका कारण जो तुमने हमसे बूझा सो सम्पूर्ण हमने तुम्हारे सामने वर्णन किया ॥ ५९ ॥ मुर नाम दैत्यके शत्रु श्रीकृष्णचन्द्रने मित्रोंके संग यह चरित्र किया अघासुरको मारा यमुनाकी रेतीमें ग्वालबालोंके साथ भोजन किया जड़ प्रपञ्चसे भिन्न शुद्ध सत्त्वगुणीरूप ब्रह्माको दिखाया बछरे और ग्वालबालोंका तद्वतरूप धारण किया ब्रह्माने प्रेममय हो बड़ी स्तुति की, इस अद्भुत चरित्रको जो कोई मनुष्य कहेगा अथवा सुनेगा उस पुरुषके सब पुरुषार्थ सफल होंगे और

श्रीकृष्णचन्द्रमें पूर्ण भक्ति होगी ॥ ६० इस प्रकार ऑखमिचौनीके खेलमें ठौर ठौर छिपना, नदियोंके पुल बाँधने, बन्दरकी समान वृक्षोंपर चढना
और कूदना और अनेक अनेक प्रकारके बाल्यावस्थाके और कौमार अवस्थाके श्रीकृष्ण और बलदेवजीने विहारकरके कौमार अवस्था पूर्ण करी॥६१॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां ब्रह्मस्तुतिर्नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ दोहा—पन्द्रहमें धेनुक हनो, लीनी गाय
बचाय। मित्रनको आनँद दियो, धन धन श्रीयदुराय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! जब कौमार अवस्था व्यतीत हुई और पौगण्ड
अवस्थाका आरम्भ हुआ तब व्रजमें गाय चरानेके योग्य कृष्ण बलदेव दोनों भाई हुए.तब ग्वाल बालोंको साथ ले श्रीव्रजनाथने वृन्दावनको अपने
कोमल चरण कमलसे अत्यन्त पवित्र किया ॥१॥ मधुवंशके प्रकट होनेवाले श्रीश्यामसुन्दर बाँके विहारी कृष्णचन्द्र अपने यश गानेवाले ग्वाल

एवं विहारैः कौमारैः कौमारं जहतुर्व्रजे ॥ निलायनैः सेतुबंधैर्मर्कटोत्प्लवनादिभिः ॥६१॥ इतिश्रीमद्भागवते महापुराणे
दशमस्कंधे पूर्वार्धे ब्रह्मस्तुतिर्नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ ततश्च पौगंडवयःश्रितौ व्रजे बभूवतुस्तौ
पशुपालसंमतौ ॥ गाश्चारयंतौ सखिभिः समं पदैर्वृंदावनं पुण्यमतीव चक्रतुः ॥ १ ॥ तन्माधवो वेणुमुदीरयन्वृतो गोपै
र्गृणद्भिः स्वयशो बलान्वितः ॥ पशून्पुरस्कृत्य पशव्यमाविशद्विहर्तुकामः कुसुमाकरं वनम् ॥ २ ॥ तन्मंजुघोषालिमृग
द्विजाकुलं महन्मनःप्रख्यपयस्सरस्वता ॥ वातेन जुष्टं शतपत्रगंधिना निरीक्ष्य रंतुं भगवान्मनो दधे ॥ ३ ॥ स तत्र त
त्रारुणपल्लवश्रिया फलप्रसूनोरुभरेण पादयोः ॥ स्पृशच्छिखान्वीक्ष्य वनस्पतीन्मुदा स्मयन्निवाहाग्रजमादिपूरुषः ॥४॥

बालोंको संग लेकर बलदेव भ्राता सहित बाँसुरी बजाते, बछरोंको कुदाते गायोंको आगे आगे कर, क्रीड़ा करनेके मनोरथसे पशुहितकारी अनेक
प्रकारकी फुलवारी जहां फूल रहीं उस वृन्दावनमें विहार करनेके लिये गये सो वृन्दावन कैसा है॥२॥ मधुर मधुर वाणीवाले भौरे, मृग, अनेक प्रका
रके पक्षी जहाँ वास करैं, महत्पुरुषोंके मनकी सदृश निर्मल जलसे सुंदर सरोवर भरेहुए,जिनका स्पर्श करके कमल कमलिनी नित्य प्रफुल्लित रहतेहैं
उनकी सुगन्धयुक्त पवन दिनरात चलती रहतीहै,ऐसे मनोहर वृन्दावनको देखकर श्रीकृष्ण भगवान्ने विहार करनेकी इच्छाकी॥३॥जहाँ तहाँ अरुण
वर्णके पल्लव निकल रहेहैं उनकी अद्भुत शोभा होरहीहै फल फूलोंके भारसे झुकके जिनकी शाखाओंके अग्रभाग चरणोंमें लग रहेथे ऐसे ऐसे सुन्दर

वृक्षोंको देखकर परमानन्दितहो मुसकायके आदिपुरुष श्रीकृष्णचन्द्रने अपने बडे भ्राता बलदेवजीसे कहा ॥४॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे देवताओंमें श्रेष्ठ बलदेवजी ! देखो यह बडा आश्चर्यहै।यह वृन्दावनके वृक्षदेवताओंके पूजने योग्य अपने पापोंके नाश करनेकेलिये मौन साध आपके चरणारविन्दोंको फल फूल भेंटले लेकर अपनी शाखाओंसे झुक झुक कर प्रमाण करतेहैं किसलिये कि,जिस अज्ञानसे हमारा वृक्षजन्म हुवाहै वह अज्ञान दूर होजाय इसलिये झुकेहैं ॥५॥ हे आदिपुरुष ! सब लोकोंका पवित्र करने वाला आपका यशहै उसको निरन्तर यह भौंरे गान कर करके आपका भजन करतेहैं-ऐसा जान पडता है कि, यह भौंरे आपके मुख्य भक्त मुनिजन हैं ? हे पापरहित ! आप अपने दैवतरूपको छिपाये मनुजवेष बनाये

श्रीभगवानुवाच ॥ अहो अमी देववरामरार्चितं पादांबुजं ते सुमनःफलार्हणम् ॥ नमंत्युपादाय शिखाभिरात्मनस्तमोपहत्यै तरुजन्म यत्कृतम् ॥ ५ ॥ एतेऽलिनस्तव यशोऽखिललोकतीर्थं गायंत आदिपुरुषानुपदं भजंते ॥ प्रायो अमी मुनिगणा भवदीयमुख्या गूढं वनेऽपि न जहत्यनघात्मदैवम् ॥ ६ ॥ नृत्यंत्यमी शिखिन ईड्य मुदा हरिण्यः कुर्वन्ति गोप्य इव ते प्रियमीक्षणेन ॥ सूक्तैश्च कोकिलगणा गृहमागताय धन्या वनौकस इयान्हि सतां निसर्गः ॥ ७ ॥ धन्येयमद्य धरणी तृणवीरुधस्त्वत्पादस्पृशो द्रुमलताः करजाभिमृष्टाः ॥ नद्योऽद्रयः खगमृगाः सदयावलोकैर्गोप्योंतरेण भुजयोरपि यत्स्पृहा श्रीः॥ ८ ॥

इन ग्वालबालोंमें क्रीडा कर रहेहो तो यह मुनि भी भौंरेके रूपसे गुप्त होकर आपकी सेवा और भजन करतेहैं-हे सर्वात्मन्!इन्होंने यहां भी आपका पीछा नहीं छोडा ॥ ६॥ हे स्तुतिकरनेयोग्य ! देखो ? यह मोर आपके समीप कैसा सुन्दर नृत्य कररहेहैं और यह हरिणी गोपियोंकी नाईं चितवनसे भोली-भोली सूरत बनाये आपके ऊपर कैसा प्यार कररही हैं और देखो यह कोकिलाओंके समूह कैसी कैसी मधुरवाणीसे शुश्रूषा कररहे हैं यह वनवासी भी धन्य हैं क्योंकि अच्छे पुरुषोंका यही स्वभाव है जो कोई अतिथि अपने घर आवे तो जो कुछ अपने पास फल फूल होय सो उनकी भेंट करै ॥ ७ ॥ आज यह भूमि, तृण, लता आपके चरणारविन्दोंको स्पर्श करके आनन्दपावे है, धन्य हैं नदी, पर्वत, पक्षी वनके

पशु भी धन्य हैं जो आप दयापूर्वक चितवन करें हैं जिस वक्षस्थलकी लक्ष्मी इच्छा करती हैं उसका स्पर्श गोपियोंको होता है, इसलिये यह भी धन्य हैं ॥ ८ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलमुकुटमणि ! ऐसी अद्भुतवृन्दावनकी शोभा देख प्रसन्नमन श्रीकृष्णचन्द्र पर्वतके समीप यमुना नदीके तीरपर गायनको चराते ग्वालबालोंके संग विहार करते थे ॥ ९ ॥ मदोन्मत्त भौरे जिस समय गुंजार करते थे, तब वनमाल पहिरे बलदेवजीके साथ श्रीकृष्ण आप भी उनके स्वरमें स्वर मिलाकर गाते थे ॥१०॥ कभी राजहंसोंकी मधुरवाणी सुन उनके संग वैसी ही मधुरवाणी बोलते थे, कभी अपने साथी मित्रोंको हँसानेके लिये मोरोंको नाचता देखकर उनके सन्मुख आप भी जामा फैलायके नाचते थे ॥ ११ ॥

श्रीशुक उवाच ॥ एवं वृंदावनं श्रीमत्प्रीतः प्रीतमनाः पशून् ॥ रेमे संचारयन्नद्रेः सरिद्रोधस्सु सानुगः ॥ ९ ॥ क्वचि द्गायति गायत्सु मदांधालिष्वनुव्रतैः ॥ उपगीयमानचरितः स्रग्वी संकर्षणान्वितः ॥ १० ॥ क्वचिच्च कलहंसानामनु कूजति कूजितम् ॥ अभिनृत्यति नृत्यंतं बर्हिणं हासयन्क्वचित् ॥ ११ ॥ मेघगंभीरया वाचा नामभिर्दूरगान्पशून् ॥ क्वचिदाह्वयति प्रीत्या गोगोपालमनोज्ञया ॥ १२ ॥ चकोरक्रौंचचक्राह्वभारद्वाजांश्च बर्हिणः ॥ अनुरौति स्म सत्त्वानां भीतवद्व्याघ्रसिंहयोः ॥ १३ ॥ क्वचित्क्रीडापरिश्रांतं गोपोत्संगोपबर्हणम् ॥ स्वयं विश्रमयत्यार्यं पादसंवाहना दिभिः ॥ १४ ॥ नृत्यतो गायतः क्वापि वल्गतो युध्यतो मिथः ॥ गृहीतहस्तौ गोपालान्हसंतौ प्रशशंसतुः ॥ १५ ॥

कभी जो कोई गाय चरती २ दूर निकलजाय तो मेघकी समान गम्भीर शब्दसे प्रसन्न हो उनके नाम लेलेकर बुलाते थे ॥ १२ ॥ कभी चकयी, चकोर, क्रौञ्च, चकवा, भारद्वाज चातक, कीर, कपोत, सारिका, मोर उनके शब्द सुन आप भी उसी प्रकारका शब्द उच्चारण करते थे कभी व्याघ्र, सिंहको देख डरकर और पशु भागते, वैसेही गायोंको देख भयभीत हो आप भी भागतेथे ॥ १३ ॥ किसी समय खेलते खेलते बलदेवजीको परिश्रम होजाता तब किसी मित्रकी गोदीमें शिरधर उसकी जंघाका तकिया बनाकर सो जाते, तब श्रीकृष्णचन्द्र आप उनके चरण दबाय पंखा करके उनकी थकावट दूर करते थे ❋ ॥ १४ ॥ किसी समय कृष्ण बलदेव परस्पर अद्भुत रीतिसे नृत्य करते, गाते,

* शंका–श्रीकृष्णने विष्णु भगवान् होकर अपने अंश शेषजीको अपनेसे वडा क्यों किया ? उलटा श्रीकृष्णका बलदेवजीको सेवन करना पडा ?

कूदते, लडते, भिडते और फिर ग्वालबालोंकी भुजा पकड हँसकर कृष्ण बलदेव दोनों भाई कहते देखो कैसा नाच नाचा कैसा गाना गाया, इस प्रकार अपनी अपनी बड़ाई करतेथे ॥ १५ ॥ किसी समय मल्लयुद्ध करते करते जब हार जाते तब श्रीकृष्ण वृक्षकी जडके सहारेसे, पत्तोंकी शय्यापर गोपोंकी गोदीका तकिया बनाकर सो जाते थे ॥ १६ ॥ हे राजन्! कोई ग्वालबाल महात्मा श्रीकृष्णके चरण दाबते, कोई पापरहित ग्वाल बाल पत्तोंके और पुष्पोंके पंखे बनाकर श्यामसुन्दरके बयार करते थे ॥ १७ ॥ कोई ग्वाल स्नेहभरी बुद्धिसे महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रकी नींद किसी प्रकार न

क्वचित्पल्लवतल्पेषु नियुद्धश्रमकर्शितः ॥ वृक्षमूलाश्रयः शेते गोपोत्संगोपवर्हणः ॥ १६ ॥ पादसंवाहनं चक्रुः क्वचित्तस्य महात्मनः ॥ अपरे हतपाप्मानो व्यजनैः समवीजयन् ॥ १७ ॥ अन्ये तदनुरूपाणि मनोज्ञानि महात्मनः ॥ गायंति स्म महाराज स्नेहक्लिन्नधियः शनैः ॥ १८ ॥ एवं निगूढात्मगतिः स्वमायया गोपात्मजत्वं चरितैर्विडंवयन् ॥ रेमे रमालालितपादपल्लवो ग्राम्यैः समं ग्राम्यवदीशचेष्टितः ॥१९॥ श्रीदामा नाम गोपालो रामकेशवयोः सखा ॥ सुबल स्तोककृष्णाद्या गोपाः प्रेम्णेदमब्रुवन् ॥ २० ॥ रामराम महाबाहो कृष्ण दुष्टनिबर्हण ॥ इतोऽविदूरे सुमहद्वनं तालालिसंकुलम् ॥ २१ ॥

उचट जाय इससे ऐसे ऐसे मनोहर मलारोके पद सहज सहजमें गातेथे ॥१८॥ इसप्रकार अपनी मायासे अपना ईश्वररूप छिपाये नई २ लीला करके गोपोंकेबालकोंको अनुकरण करते; लक्ष्मी जिनके चरणोंमें लोटें वह श्रीकृष्ण सुखधाम ग्रामके रहने वाले व्रजवासियोंके संग उनकी इच्छानुसार खेल खेलतेथे-बीच बीचमें कभी ईश्वरपनकीभी लीला दिखला देते थे ॥१९॥बलराम और श्याम सुंदरके मित्र श्रीदामा नाम गोप,सुबल,स्तोक,कृष्णादिक गोप प्रेमपूर्वक यह वचन कहने लगे ॥ २० ॥ हे राम! हे राम! हे दीर्घबाहो!दुष्टोंके दलन करने हारे!हे श्रीकृष्ण! यहांसे थोड़ीसी दूर पर तालके

उत्तर—त्रेतामें लक्ष्मणजीने श्रीरामचन्द्रजीकी बहुत सेवा की थी और बिना रामचन्द्रकी आज्ञा लक्ष्मणजीने कोई कार्य नहीं किया, तब रघुनाथजीने प्रसन्न होकर लक्ष्मणको वरदान दिया कि, हे भैया लक्ष्मण! द्वापरमें हम तुमको अपना बडा भाई बनाकर हम तुम्हारी सेवा करेंगे, तुम्हारा नाम बलदेव होगा और हमारा नाम विपिनविहारी होगा, इसलिये शेषजी विष्णुसे बडे हुए ॥

वृक्षोंका एक बडा गम्भीर वन है ॥ २१ ॥ उस तालवनमें बहुतसे तालनके फल वृक्षोंके नीचे टूटे पडे हैं और भी टूट टूटकर बहुतसे गिरते हैं परन्तु धेनुकासुर दैत्य वहां रहता है उसने वह फल वहां रोक रक्खे हैं, न वह आप खाताहै और न किसी दूसरेको खाने देता है ॥२२॥ हे राम हे कृष्ण वह दैत्य बडा पराक्रमी और बलशाली है सदा गधेका रूप धारण किये रहता है और उसके समीप उसीके समान बडे बडे योद्धा उसीकी जातिके बहुतसे असुर उसके संग रहते हैं और उनके बीचमें वह मंडली बनाये बैठा रहता है ॥ २३ ॥ हे दुष्टदमन ! वह दुष्ट जहां कहीं मनुष्यको देखताहै उसको खाजाता है, इस डरसे कोई मनुष्य उस वनमें नहीं जाता और पशु पक्षियोंने भी उसके भयके मारे वह वन छोडदिया है ॥ २४ ॥

फलानि तत्र भूरीणि पतितानि पतंति च ॥ संति किं त्ववरुद्धानि धेनुकेन दुरात्मना ॥ २२ ॥ सोऽतिवीर्योऽसुरो राम हे कृष्ण खररूपधृक् ॥ आत्मतुल्यबलैरन्यैर्ज्ञातिभिर्बहुभिर्वृतः ॥ २३ ॥ तस्मात्कृतनराहाराद्भीतैर्नृभिरमित्रहन् ॥ न सेव्यते पशुगणैः पक्षिसंघैर्विवर्जितम् ॥ २४ ॥ विद्यंतेऽभुक्तपूर्वाणि फलानि सुरभीणि च ॥ एष वै सुरभिर्गंधो विषूचीनोऽवगृह्यते ॥ २५ ॥ प्रयच्छ तानि नः कृष्ण गंधलोभितचेतसाम् ॥ वांछास्ति महती राम गम्यतां यदि रोचते ॥ ॥ २६ ॥ एवं सुहृद्वचः श्रुत्वा सुहृत्प्रियचिकीर्षया ॥ प्रहस्य जग्मतुर्गोपैर्वृतौ तालवनं प्रभू ॥ २७ ॥ बलः प्रविश्य बाहुभ्यां तालान्संपरिकंपयन् ॥ फलानि पातयामास मतंगज इवौजसा ॥ २८ ॥ फलानां पततां शब्दं निशम्यासुर रासभः ॥ अभ्यधावत्क्षितितलं सनगं परिकंपयन् ॥ २९ ॥

आजतक किसीने नहीं खाये ऐसे सुगन्धित और मधुर फल वहां हैं, न मानो तो चारों ओर उनकी सुगंध फैल रही है सूंघके देखलो ॥ २५ ॥ हे कृष्णचन्द्र ! उनकी सुगंधसे हमारे मन लुभायगये हैं तुम वह फल लाकर हमको दो उन फलोंके खानेकी हमारी बडी इच्छा है, जो आपकी भी इच्छा हो तो उस वनको चलैं ॥ २६ ॥ इस प्रकार मित्रोंके वचन सुन उनको प्रसन्न करनेके लिये सब मित्रोंको अपने संग ले दोनों भाई हँसकर ताल वनको चलदिये ॥ २७ ॥ वहां जाकर बलदेवजीने ताल बजाकर हाथसे तालके वृक्षोंको हिलाया तो फलोंके ढेरके ढेर पृथ्वी पर हो गये, जैसे मतवाला हाथी वृक्षोंको हिलाकर फलों के ढेरके ढेर नीचे डाल देता है ॥ २८ ॥ पृथ्वीपर फलोंके गिरनेका शब्द सुनकर

वह गर्दभरूप धेनुकासुर पर्वतोंसमेत पृथ्वीको कम्पायमान करता दौडकर बलरामजीके सन्मुख आया ॥ २९ ॥ उस महाबलवान् धेनुकासुरने शीघ्रतासे आनकर दोनों पिछले पावोंसे बलदेवजीके हृदयमें एक दुलत्ती मारी और गम्भीर शब्दसे रैंकने लगा ॥ ३० ॥ हे राजन् ! क्रोधमें भरकर धेनुकासुरने फिर आनकर मुख फेर बलदेवजीके पिछले पावोंकी एक दुलत्ती और मारी ॥ ३१ ॥ तब तो बलदेवजीने उसकी दोनों टॉगे एक हाथसे पकड कर ऐसे घुमाया जैसे लडके गोफना घुमाते हैं जब उसके प्राण निकल गये तो फिर फिराकर एक तालके वृक्षके ऊपर फेंक दिया ॥ ३२ ॥ हे राजन् ! जब धेनुकासुरको वृक्षपर फेंका तो उसके फेंकनेसे वह अत्यन्त भारी तालका वृक्ष टूटकर पृथ्वीपर गिरगया, उसके गिरनेसे

**समेत्य तरसा प्रत्यग्द्वाभ्यां पद्भ्यां बलं बली ॥ निहत्योरसि काशब्दं मुंचन्पर्यसरत्खलः ॥ ३० ॥ पुनरासाद्य संरब्ध उपक्रोष्टा पराक्स्थितः ॥ चरणावपरौ राजन्बलाय प्राक्षिपद्रुषा ॥ ३१ ॥ स तं गृहीत्वा प्रपदोर्भ्रामयित्वैकपाणिना ॥ चिक्षेप तृणराजाग्रे भ्रामणत्यक्तजीवितम् ॥ ३२ ॥ तेनाऽऽहतो महातालो वेपमानो महाशिराः ॥ पार्श्वस्थं कंपयन्भग्नः स चान्यं सोऽपि चापरम् ॥ ३३ ॥ बलस्य लीलयोत्सृष्टखरदेहहताहताः ॥ तालाश्चकंपिरे सर्वे महावातेरिता इव ॥ ३४ ॥ नैतच्चित्रं भगवति ह्यनंते जगदीश्वरे ॥ ओतप्रोतमिदं यस्मिंस्तंतुष्वंग यथा पटः ॥ ३५ ॥ ततः कृष्णं च रामं च ज्ञातयो धेनुकस्य ये ॥ क्रोष्टारोऽभ्यद्रवन्सर्वे संरब्धा हतबांधवाः ॥ ३६ ॥ तांस्तानापततः कृष्णो रामश्च नृप लीलया ॥ गृहीतपश्चाच्चरणान्प्राहिणोत्तृणराजसु ॥ ३७ ॥**

चारों ओरके वृक्ष टूट टूट कर पृथ्वीपर गिर गये, एककी चपेटसे एक, इस प्रकार अनेक वृक्षोंका चूरा होगया ॥ ३३ ॥ बलदेवजीने लीला करके जो धेनुकासुरको वृक्षपर फेंका तो उस गर्दभ देहकी चपेटसे सर्वत्र ताल वनके वृक्ष कॉपने लगे, जैसे महावेगकी आँधीसे सब पृथ्वी तलके वृक्ष कम्पायमान हो जाते हैं ॥ ३४ ॥ बलदेवजीके इस पराक्रम करनेमें कोई आश्चर्यकी बात नहीं है क्योंकि वह अनन्त और जगदीश्वर हैं और यह विश्व उनमें ओतप्रोत होता रहता हैं जैसे वस्त्रके ताने बानेमें ओतप्रोत होता रहता है ॥ ३५ ॥ जब धेनुकासुर मरगया, तब उसके भाई बन्धु जातिवाले सब गधे क्रोधित होकर श्रीकृष्ण बलदेवके ऊपरको झपटे ॥३६॥ हे राजन् ! श्रीकृष्ण बलदेव दोनों भाइयोंके सामने जो जो गधे आये,

उनकी टाँगें पकड़ पकड़ घुमाय घुमाय वृक्षोंके ऊपर फेंक दिये ॥३७॥ उस कालमें लाल लाल तालके फलोंके समूहसे, श्वेत श्वेत मरेहुए गधोंकी लोथोंसे, हरी हरी तालके वृक्षोंकी शाखाओंसे और काली काली उन वृक्षोंकी जडोंसे, पृथ्वी ऐसी शोभायमान जान पड़ती थी, जैसे लाल, श्वेत, हरी, काली घटाओंसे आकाश शोभायमान दिखाई देता है ॥ ३८ ॥ ऐसे २ अद्भुत चरित्र कृष्ण बलदेवके देख देख देवतालोग प्रसन्न हो होकर आकाशसे फूलोंकी वर्षा करतेथे और अनेक प्रकारके बाजे बजाय बजाय स्तोत्र पढ़तेथे ॥ ३९ ॥ जब धेनुकासुर मारागया तो फिर मनुष्य निःसन्देह होकर उन तालवृक्षोंके फलोंको खाने लगे और गायेंभी निर्भय होकर घास चरने लगीं ॥ ४० ॥ और अनुचर गोप जिनकी स्तुति करते कमलपत्रसे जिनके विशाल नेत्रोंको देखते और परमपवित्र जिनकी कथा और चारित्रोंको सुनते, सब ग्वाल बाल श्रीकृष्ण बलदेव सहित व्रजमें

फलप्रकरसंकीर्णा दैत्यदेहैर्गतासुभिः ॥ रराज भूः सतालाग्रैर्घनैरिव नभस्तलम् ॥ ३८ ॥ तयोस्तत्सुमहत्कर्म निशम्य विबुधादयः ॥ मुमुचुः पुष्पवर्षाणि चक्रुर्वाद्यानि तुष्टुवुः ॥ ३९ ॥ अथ तालफलान्यादन्मनुष्या गतसाध्वसाः ॥ तृणं च पशवश्चेरुर्हतधेनुककानने ॥ ४० ॥ कृष्णः कमलपत्राक्षः पुण्यश्रवणकीर्तनः ॥ स्तूयमानोऽनुगैर्गोपैः साग्रजो व्रजमाव्रजत् ॥ ४१ ॥ तं गोरजश्छुरितकुंतलबद्धबर्हवन्यप्रसूनरुचिरेक्षणचारुहासम् ॥ वेणुं क्वणंतमनुगैरनुगीतकीर्तिं गोप्यो दिदृक्षितदृशोऽभ्यगमन्समेताः ॥ ४२ ॥ पीत्वा मुकुन्दमुखसारघमक्षिभृंगैस्तापं जहुर्विरहजं व्रजयोषितोऽह्नि ॥ तत्सत्कृतिं समधिगम्य विवेश गोष्ठं सव्रीडहासविनयं यदपांगमोक्षम् ॥ ४३ ॥ तयोर्यशोदारोहिण्यौ पुत्रयोः पुत्रवत्सले ॥ यथाकामं यथाकालं व्यधत्तां परमाशिषः ॥ ४४ ॥

आये ॥ ४१ ॥ गायोंके खुरोंकी जो धूरि उड़ती थी उसके पड़नेसे जिनके केश धूसर वर्ण हो रहे हैं, मोरपुच्छोंके मुकुट शीशपर धारण कर रहेहैं, वनके पुष्पोंके तुर्रे कानोंमें लटक रहे हैं, तिरछी चितवनसे मनोहर मुसकानसे, इधर उधरको देखते, बाँसुरी बजाते, ग्वालबाल जिनका यश गाते, उन श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्दके देखनेके लिये सब गोपी जुड़ मिलकर आईं ॥ ४२ ॥ व्रजबालाओंने नेत्ररूपी भौरोंकी श्रीकृष्णचन्द्रके मुखकमलके रससे दिन दिनकी तृष्णा और श्यामसुंदरके विरहकी तापको शान्त करके लाज भरी मुसकानसे और कटाक्ष भरी चितवनसे जो आदर सन्मान किया उसको स्वीकार करके व्रजमें आये ॥ ४३ ॥ पुत्रोंमें जिनका परमस्नेह वह यशोदा और रोहिणी अपने

पुत्रोंकी इच्छानुसार सब पदार्थ उपस्थित रखती थीं ॥ ४४ ॥ व्रजविहारीने व्रजमें आनकर उवटन स्नान किया तो मार्गका सब श्रम दूर होगया उस समय दोनों भाइयोंने सुन्दर सुन्दर पीताम्बर पहिर सुगन्धित पुष्पोंकी माला कण्ठमें धारण कर चन्दन चोवा लगाकर ॥ ४५॥ जो निश्चिंत हुए तो बड़े प्रेम प्रीतिसे माता माखन, मिश्री, मिष्टान्न और षड्रस भोजन परोसकर लाईं, उसको बड़ी प्रीतिसे भोग लगाया और आनन्दपूर्वक सुन्दर शय्यापर जाकर शयन करने लगे ॥ ४६ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार वृन्दावनविहारी भक्तनहितकारी श्रीकृष्णभगवान् नित्य प्रति वृन्दावनमें विहार किया करते थे. एक दिन विना वलरामको संग लिये अकेलेही ग्वाल बालोंको साथ ले यमुनाके तीरपर धेनु चराने

गताध्वानश्रमौ तत्र मज्जनोन्मर्दनादिभिः ॥ नीवीं वसित्वा रुचिरां दिव्यस्रग्गंधमंडितौ ॥ ४५ ॥ जनन्युपहृतं प्राश्य स्वाद्वन्नमुपलालितौ ॥ संविश्य वरशय्यायां सुखं सुषुपतुर्व्रजे ॥ ४६ ॥ एवं स भगवान्कृष्णो वृंदावनचरः कचित् ॥ ययौ राममृते राजन्कालिंदीं सखिभिर्वृतः ॥ ४७ ॥ अथ गावश्च गोपाश्च निदाघातपपीडिताः ॥ दुष्टं जलं पपुस्तस्यास्तृषार्ता विषदूषितम् ॥ ४८ ॥ विषांभस्तदुपस्पृश्य दैवोपहतचेतसः ॥ निपेतुर्व्यसवः सर्वे सलिलांते कुरूद्वह ॥ ४९ ॥ वीक्ष्य तान्वै तथाभूतान्कृष्णो योगेश्वरेश्वरः ॥ ईक्षयाऽमृतवर्षिण्या स्वनाथान्समजीवयत ॥ ५० ॥ ते संप्रतीतस्मृतयः समुत्थाय जलांतिकात् ॥ आसन्सुविस्मिताः सर्वे वीक्षमाणाः परस्परम् ॥ ५१ ॥

गये ॥ ४७ ॥ मार्गमें ग्रीष्मकी धूपसे अत्यन्त व्याकुल होकर गाय और ग्वालवाल बहुत तृषित हुए, तब सब प्यासके मारे कालीदहमें जाय विषसे दूषित यमुनाजीका जल पिया ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! उस जहरीले जलके पीनेसे ऐसे अचेत हुये कि, तन मनकी कुछ सुधि बुद्धि न रही, मृतककी समान निष्प्राण हो, मुरझाकर यमुनाके किनारे पर गिरगये ॥ ४९ ॥ योगेश्वरोंके ईश्वर श्रीकृष्ण भगवान् अपने मित्र ग्वाल वाल और गायोंको मूर्छित देख, अपनी अमृतवर्षिणी दृष्टिसे देखकर सबको जिला दिया ॥ ५० ॥ जब सब गायें और ग्वालवाल जी उठे और श्रीकृष्णको अपने सन्मुख खड़ा देखा, और बडे आश्चर्यसे परस्पर देखने लगे ॥ ५१ ॥

और श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी पूर्णानुकंपासे फिर जीवित हुये जान परमानन्द मानने लगे ॥ ५२ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्व.र्धे भाषाटीकायां धेनुकासुरवधो नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ दोहा—इस सोरह अध्यायमें, कालीदहमें जाय ॥ नाथो कालीनागको, पीछे करी सहाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! कालिन्दीको कालियसर्पके विषसे बिगरी देखकर प्रभु श्रीकृष्णचन्द्रने यमुनाके जलको शुद्ध करनेके लिये उस कालिय सर्पको वहाँसे निकालदिया ॥ १ ॥ राजा परीक्षित्ने बूझा कि, हे ब्रह्मन् । भगवान्ने महागम्भीर जलके भीतर कैसे कालिय नागको दण्ड दिया और वह किसकारण कालिन्दीके महागम्भीर जलमें वास करता था सो कृपाकर विस्तार सहित वर्णन

**अन्वमंसत तद्राजन्गोविंदानुग्रहेक्षितम् ॥ पीत्वा विषं परेतस्य पुनरुत्थानमात्मनः ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० दशमस्कंधे पू० धेनुकासुरवधो नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ विलोक्य दूषितां कृष्णां कृष्णः कृष्णाहिना विभुः ॥ तस्या विशुद्धिमन्विच्छन्सर्पं तमुदवासयत् ॥ १ ॥ राजोवाच ॥ कथमंतर्जलेऽगाधे न्यगृह्णाद्भगवानहिम् ॥ स वै बहुयुगावासं यथाऽऽसीद्विप्र कथ्यताम् ॥ २ ॥ ब्रह्मन्भगवतस्तस्य भूम्नः स्वच्छंदवर्तिनः ॥ गोपालोदारचरितं कस्तृप्येतामृतं जुषन् ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कालिंद्यां कालियस्यासीद्ध्रदः कश्चिद्विषाग्निना ॥ श्रप्यमाणपया यस्मिन्पतंत्युपरिगाः खगाः ॥ ४ ॥ विप्रुष्मता विषोदोर्मिमारुतेनाभिमर्शिताः ॥ म्रियंते तीरगा यस्य प्राणिनः स्थिरजंगमाः ॥ ५ ॥**

कीजिये ! ॥ २ ॥ हे ब्रह्मन् ! श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द स्वच्छन्दविहारी जो अपने भक्तोंको दिखाने के लिये अनेक अनेक प्रकारके चरित्र करते हैं सो उन भक्तभावन भगवान् गोपालनादिक परमोदार प्राणाधार चरित्रामृतके श्रवणद्वारा पान करनेसे कौन पुरुष तृप्त हो सक्ता है ? ॥ ३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, कालिन्दी (यमुना) में कालीनागका एक कुण्ड था, जिसमें विषकी अग्निसे नित्य जल औटता रहता था और आकाशके उड़नेवाले पक्षी उस गरलकी तापसे जलकर उस जलमें गिर पड़ते थे ॥ ४ ॥ और उस विषैले जलकी लहरोंके जलकणोंसे मिली पवन जो चलतीथी उसके लगनेसे किनारेके वृक्ष और घास सूख जाती थी और जो जीव उस कुण्डके तटपर भूलसे चले जाते तो उसीसमय उस जलकी

झलसे जलकर तड़फ तड़फ मरजाते थे ॥ ५ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रने अपने मनमें कहा कि, इस कुण्डमें ऐसे विषशाली सर्पका रहना अत्यन्त दुःखदायक है, क्योंकि जो कोई पशु पक्षी वा पुरुष इस जलको पीताहै वह एक क्षणभरभी नहीं जीता, उसीसमय अकुलाकर मर जाताहै और दूसरे यमुनाके जलको दोष लगाता है, इसलिये ऐसा दुष्टका यहाँसे निकालनाही अच्छाहै, क्योंकि जो यह यहां रहा तो लाखों जीवोंकी हत्या करेगा, जिसके विषकी लपटसे चार कोशतक जल भडकता रहता है, ऐसा कोई सामर्थ्यवान् नहीं जो उस कुण्डके पास जासके जब इस प्रकार श्रीकृष्ण विचार विषके अभिमानी कालिय नागको देखकर और उसके विषसे बिगडीहुई यमुनाको देखकर, दुष्टोंको दण्ड देनेके लिये जिन्होंने अवतार लिया है, वे श्रीकृष्ण महाराज कॉछ बॉध पीताम्बरसे कमर कस, उस महाऊँचे कदम्बके रूखसे ताल ठोंककर कालियकुण्डमें कूदपडे ॥ ६ ॥

तं चंडवेगविषवीर्यमवेक्ष्य तेन दुष्टां नदीं च खलसंयमनावतारः ॥ कृष्णः कदंबमधिरुह्य ततोऽतितुंगमास्फोटयगाढर शनो न्यपतद्विषोदे ॥ ६ ॥ सर्पह्रदः पुरुषसारनिपातवेगसंक्षोभितोरगविषोच्छ्वसितांबुराशिः ॥ पर्यक्प्लुतो विषक षायविभीषणोर्मिर्धावधन्नुश्शतमनंतबलस्य किं तत् ॥ ७ ॥ तस्य ह्रदे विहरतो भुजदंडघूर्णवार्घोषमंग वरवारणवि क्रमस्य ॥ आश्रुत्य तत्स्वसदनाभिभवं निरीक्ष्य चक्षुश्श्रवाः समसरत्तदमृष्यमाणः ॥ ८ ॥ तं प्रेक्षणीयसुकुमारघनाव दातं श्रीवत्सपीतवसनं स्मितसुंदरास्यम् ॥ क्रीडंतमप्रतिभयं कमलोदरांघ्रिं संदश्य मर्मसु रुषा भुजया चच्छाद ॥९ ॥

पुरुषोत्तम भगवान् जिस समय जलमें कूदे उस समय उनके भारके झटकेसे और सर्पके गरलकी गर्मीसे कालियदहका जल बहुत ऊपरको उछला और विषकी लपटोंके प्रभावसे अत्यन्त खारी और महाभयानक तरलतरंगें जलमें उठने लगीं और चारों ओरसे यमुनाका जल सौ सौ धनुषतक फैलगया, भगवान्‌का अनन्त बल है, इस कार्यमें को ई आश्चर्यकी बात नहीं है ॥ ७ ॥ हे राजन्! महाबलवान् हाथीके समान जिनका पुरुषार्थ जिस समय कालियदहमे जाकर गिरे, उस समय बलशाली भगवान्‌के भुजदण्डसे ताडित जल शब्दको सुनकर और श्रीकृष्णसे अपने घरका विनाश समझकर कालीनाग अपने मनमें कहने लगा कि, ऐसा कौन बलवान् है जो मेरे घरमें आनकर धूम मचा रहाहै, जब उससे न सहागया तब झट झपट श्रीकृष्णके सन्मुख धाया ॥ ८ ॥ दर्शन करनेके योग्य, सुन्दरस्वरूप, सुकुमार अवस्था, मेघवर्ण, हृदयमें भृगुलताका चिह्न

विराजमान, पीतवसन धारण किये, मन्दहास्य सहित जिनका मुखारविन्द, निर्मल खिलेहुये कमलसे जिनके पदपंकज, ऐसे श्रीकृष्ण भगवान्‌को
निश्शंक उस विषैले जलमें विहार करता देख,अत्यन्त क्रोधित हो बक्षस्थलमें डसनेको दौडा परन्तु उस मोहनीमूर्तिको निहारकर मोहित होगया ॥
॥ ९ ॥ श्रीकृष्णके देहमें सर्प लिपटाहुआ देखकर सब प्यारे मित्र ग्वालबालक सब दुःखित हुये तथा श्रीकृष्णचन्द्रमें देह मित्र, धन, स्त्री समस्त
कामना जिनमें अर्पण करदी और दुःख शोक भयसे सुधि बुद्धि बिसार वे गोप पृथ्वीमें पछार खायके गिरतेभये ॥ १० ॥ गाय, बैल,
वत्स, छोटी छोटी बछियें, महा दुःखी होकर रम्भाने लगीं और टकटकी बाँधकर मनमोहन प्यारेकी ओर देखने लगीं और डरके मारे ऐसे सुस्त

तन्नागभोगपरिवीतमदृष्टचेष्टमालोक्य तत्प्रियसखाः पशुपा भृशार्ताः ॥ कृष्णेऽर्पितात्मसुहृदर्थकलत्रकामा दुःखानुशो
कभयमूढधियो निपेतुः ॥ १० ॥ गावो वृषा वत्सतर्यः क्रंदमानाः सुदुःखिताः ॥ कृष्णे न्यस्तेक्षणा भीता रुदंत्य इव
तस्थिरे ॥ ११ ॥ अथ व्रजे महोत्पातास्त्रिविधा ह्यतिदारुणाः ॥ उत्पेतुर्भुवि दिव्यात्मन्यासन्नभयशंसिनः ॥ १२ ॥
तानालक्ष्य भयोद्विग्ना गोपा नंदपुरोगमाः ॥ विना रामेण गाः कृष्णं ज्ञात्वा चारतितुं गतम् ॥ १३॥ तैर्दुर्निमित्तैर्निधनं
मत्वा प्राप्तमतद्विदः ॥ तत्प्राणास्तन्मनस्कास्ते दुःखशोकभयातुराः ॥ १४ ॥ आबालवृद्धवनिताः सर्वेग पशुवृत्तयः ॥
निर्जग्मुर्गोकुलाद्दीनाः कृष्णदर्शनलालसाः ॥ १५ ॥

होरहे थे मानों रोरहे हैं ॥ ११ ॥ अनन्तर व्रजमें बडे २ तीन प्रकारके उत्पात हुये जैसे धरती कँपनेलगी, आकाशसे तारे छूटने लगे पुरुषोंकी
बाईं भुजा और बाईं ऑख फडकने लगे ऐसे शीघ्र भय जतानेवाले उत्पात होनेलगे ॥ १२ ॥ नन्दप्रभृति उन उत्पातोंको देखकर अत्यन्त
भयभीत हुये कि, आज विना बलदेवको संग लिये कृष्ण अकेले गायें चरानेको गयेहैं ॥१३॥ उन खोटे उत्पातोंसे श्रीकृष्णका निधन मानकर और
उनके प्रभावको कुछ न जानकर श्रीकृष्णमें जिनका तन, मन, धन लग रहा था, वह इन कठिन उत्पातोंके भयसे अत्यन्त पीडित हो ऐसे कहने लगे
॥१४॥ उस समय नन्द यशोदादिक सब व्रजवासी बाल, वृद्ध, स्त्री, अत्यन्त व्याकुल हो रोते पीटते पशुकी नाईं राम कृष्णके खोजनेको गोकुलसे

बाहर निकले,क्योंकि पूर्ण प्रेमसे जिनके मन श्रीकृष्णमें लग रहेथे ॥ १५ ॥ मधुवंशमें उत्पन्न हुये भगवान् बलदेवजी व्रजवासिनको व्याकुल देखके कुछ हँसे और अपने छोटे भैया श्रीकृष्णचन्द्रके अद्भुत प्रभावको जानतेथे। इनके हँसनेसे सबके प्राणबचे, क्योकि, जिसके बडे भैया हँसरहेहैं तब समझगये कि कुछ कुशल है ॥ १६ ॥ वह सब व्रजवासी कृष्णप्यारेको ढूँढते ढूँढते मार्गमें कृष्णचन्द्रके चरणचिह्न देखे, उन चरण चिह्नोंको देखकर सब पुकार कर कहने लगे कि, देखो भाई और ग्वाल बालोंकेभी चरणचिह्न पृथ्वीपर लग रहेहैं और गाय बछडे भी उनके संगहैं, विदित होताहै कि यमुनाके ओरको गये हैं, यह कह सब व्रजवासियोंने कुछ कुछ धैर्य धारण किया ॥१७॥ हेराजन्! वह लोग गायोंके मार्गमें और

तांस्तथाकातरान्वीक्ष्य भगवान्माधवो बलः ॥ प्रहस्य किंचिन्नोवाच प्रभावज्ञोऽनुजस्य सः ॥ १६ ॥ तेन्वेषमाणा दयितं कृष्णं सूचितया पदैः ॥ भगवल्लक्षणैर्जग्मुः पदव्या यमुनातटम् ॥ १७ ॥ ते तत्रतत्राब्जयवांकुशाशनिध्वजो पपन्नानि पदानि विश्पतेः ॥ मार्गे गवामन्यपदांतरांतरे निरीक्षमाणा ययुरंगसत्वराः ॥ १८ ॥ अंतर्हृदे भुजगभो गपरीतमारात्कृष्णं निरीहमुपलभ्य जलाशयांते ॥ गोपांश्च मूढधिषाणान्परितः पशूंश्च संक्रंदतः परमकश्मलमापु रार्ताः ॥ १९ ॥ गोप्योऽनुरक्तमनसो भगवत्यनंते तत्सौहृदस्मितविलोकगिरः स्मरंत्यः ॥ ग्रस्तेऽहिना प्रियतमे भृशदुः खतप्ताः शून्यं प्रियव्यतिहृतं ददृशुस्त्रिलोकम् ॥ २० ॥

ग्वालोंके पदोंके बीचमें श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् जगदीश्वरके चरणोंके चिह्न कमल, यव,अंकुश,वज्र,ध्वजाकी रेखा देखते देखते बहुत शीघ्र चले॥१८॥ सब स्त्री, पुरुष कालीदहके किनारे पहुँचे जाकर देखा तो दहके भीतर कालीनाग श्यामसुंदरके शरीरमें लिपट रहा है और उनकी चेष्टा विहीन हो रही है, किनारे पर जडबुद्धिहुए ग्वाल बाल पछाड खाये पडे हैं, चारों ओर गाय बछड़े रम्भाते फिरैहैं, उन सबकी यह दशा देखकर सब महादुःखी हुए ॥ १९ ॥ जिन गोपियोंका मन अनन्त भगवान्में लय हो रहाहै वह गोपी मनमोहनमें मन लगानेवाली श्रीकृष्णचन्द्रका प्यार, मन्दमुसकान तिरछी चितवन, मधुर वचनोंकी सुधि करके अतिशय प्यारे श्यामसुंदरको सर्पसे ग्रसितहुआ देखकर अत्यन्त व्याकुल होगई और तीनोलोक सूने

दिखाई देने लगे ॥ २० ॥ पुत्र श्रीकृष्णको दहमें देख यशोदा माता जलमें गिरने चली, तब गोपियां उन्हें पकड़ अति दुःखित होके आंखोंमें आँसू बहातीं यशोदाकी समान दुःख करतीं, व्रजमें करी हुई भगवान्की प्यारी लीला उनका वर्णन करतीं भगवान्के मुखकी ओर दृष्टि देकर गोपियां मृतकके समान होगईं ॥ २१ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रमें प्राण लगाये कालिंदीके दहमें पुत्रशोकसे नन्द आदि व्रजवासियोंको दहमें गिरता देख श्रीकृष्णके प्रभावको जाननेवाले भगवान् बलदेवजी रोकते भये ॥ २२ ॥ इस प्रकार गोकुलवासियोकी अनन्य गति देख और उनको कोई छुडानेवाला नहीं यह समझके तथा स्त्री बालकों सहित गोकुलवासी मेरे लिये बहुत दुःखित हैं यह विचारके मनुष्यकी तुल्य लीला करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र

तास्ताः प्रियव्रजकथाः कथयंत्य आसन्कृष्णाननेऽर्पितदृशो मृतकप्रतीकाः ॥ २१ ॥ कृष्णप्राणान्निर्विशंतो नंदादीन्वीक्ष्य तं ह्रदम् ॥ प्रत्यषेधत्स भगवान्रामः कृष्णानुभाववित् ॥२२॥ इत्थं स्वगोकुलमनन्यगतिं निरीक्ष्य सस्त्रीकुमारमतिदुःखितमात्महेतोः ॥ आज्ञाय मर्त्यपदवीमनुवर्तमानः स्थित्वा मुहूर्तमुदतिष्ठदुरंगबंधात् ॥२३॥ तत्प्रथ्यमानवपुषा व्यथितात्मभोगस्त्यक्त्वोन्नमय्य कुपितः स्वफणान्भुजंगः ॥ तस्थौ श्वसञ्श्वसनरंध्रविषांबरीषस्तब्धेक्षणोल्मुकमुखो हरिमीक्षमाणः ॥२४॥ तं जिह्वया द्विशिखया परिलेलिहानं द्वे सृक्किणी ह्यतिकरालविषाग्निदृष्टिम् ॥ क्रीडन्नमुं परिससार यथा खगेंद्रो बभ्राम सोऽप्यवसरं प्रसमीक्षमाणः ॥२५॥

दो घडीतक उस सर्पके कुंडलीमें रहके फिर उसके बाहर निकलते भये ॥ २३ ॥ श्रीकृष्णने अपना इतना देह बढाया कि, उसके अंगके सब बन्द बन्द ढीले होगये, नस नस दुखनेलगीं हड्डियोंके जोड़ जोड़ टूटने लगे, तब तो वह नाग कृष्णचन्द्रको छोड़ महाक्रोधकर फणोंको उठा उठाकर लम्बे लम्बे श्वास लेनेलगा और नथनोंमेंसे विषकी झलैं निकलनेलगीं, आँखोंके पलक खुलेके खुले रहगये और मुखसे विषानलकी ज्वाला भडकनेलगीं, लकडी की नाईं कृष्णकी ओरको देख रहाथा ॥ २४॥ दो दो फाँकवाली जिह्वाओंसे अधरोंको क्षण क्षणमें चाट चाटकर क्रोध करता था; उस विकराल विषानलभरी चितवनवाले कालीनागके चारों ओर फिर फिर कर व्रजविहारी विहार करते फिरते थे जैसे गरुड सर्पके चारों ओर फिरताहै और वह

काली भी अपना अवसर देखता हुआ भगवान्के चारों ओर घूमता फिरता था, श्रीकृष्ण अपना दॉव विचारते थे, काली अपना दाँव विचारता था, श्रीकृष्णकी इच्छातो यह कि,मेरा दॉवलगै तो कालीके फणोंपर चढ़करनृत्यकरूँ और कालीके मनमें यह विचार कि,किसीप्रकार एक बारतो वनमाली को फिर लिपट जाऊँ दोनों अपना २ दाँव तक रहेथे ॥२५॥ जब फिरते फिरते कालीका पराक्रम घट गया तब कालीके ऊपरको उठेहुये फणोंको नीचे नवाय श्रीकृष्णने झट झपट कर उसका फण पकड चरणतले दाब उसकी नाकमें नाथ डालदीं और उसके शीशपर जा चढे और नाचनेलगे॥२६॥ जिस समय नटनागर नटवरवेष धरकर कालीके फणोंपर नाचनेको खडे हुए, उसको देखनेके लिये गन्धर्व, सिद्ध सुरगण चारण, देवांगना यह सब अत्यन्त प्रसन्न होकर मृदंग ढोलक नगाड़े आदि अनेक प्रकारके बाजे बजाते गीत गाते, पुष्प वर्षाते, भेंटें ले लेकर आये और भगवान्की स्तुति करने

एवं परिभ्रमहतौजसमुन्नतांसमानम्य तत्पृथुशिरस्स्वधिरूढ आद्यः ॥ तन्मूर्धरत्ननिकरस्पर्शातिताम्रपादांबुजोऽखिलकलादिगुरुर्ननर्त ॥ २६ ॥ तं नर्तुमुद्यतमवेक्ष्य तदा तदीयगंधर्वसिद्धसुरचारणदेववध्वः ॥ प्रीत्या मृदंगपणवानकवाद्यगीतपुष्पोपहारनुतिभिः सहसोपसेदुः ॥ २७ ॥ यद्यच्छिरो न नमतेंग शतैकशीर्ष्णस्तत्तन्ममर्द खलदंडधरोंघ्रिपातैः ॥ क्षीणायुषो भ्रमत उल्वणमास्यतोऽसृग्नस्तो वमन्परमकश्मलमाप नागः ॥ २८ ॥ तस्याक्षिभिर्गरलमुद्वमतः शिरस्सु यद्यत्समुन्नमति निश्श्वसतोरुषोच्चैः ॥ नृत्यन्पदाऽनुनमयन्दमयांबभूव पुष्पैः प्रपूजित इवेह पुमान्पुराणः॥२९॥

लगे ॥ २७ ॥ हे राजन् ! जिस कालीके एक सौ एक मस्तक थे, उसने जो मस्तक ऊपरको उठाया उसको दुष्टदमन श्रीकृष्णचन्द्रने उसीसमय पॉवकी ठोकरसे नीचेको दबादिया और जब वह क्षीण अवस्थावाला इधर उधर घूमने लगा तब मुखसे नासिकासे रुधिरकी धारा निकलने लगीं, शरीरके बन्द ढीले होगये, इस प्रकार कालीको दुष्टदमन भगवान्ने मर्दन किया ॥२८॥ तोभी उस काली नागने महाक्रोध करके लम्बे लम्बे श्वास लिये और मुखसे विष उगला और फिर शिर ऊपरको उठाये परन्तु भगवान् शत्रुदमननें नृत्य कर करके चरणोंकी ठोकरोंसे उसके मस्तकोंको नीचेको झुकादिया, उस समय गन्धर्व और देवताओंने अत्यन्त प्रसन्न होकर, शेपनागकी शय्यापर शयन करनेवाले नारायणकी समान जानकर

यशोदानन्दन भगवान्‌की पुष्पोंसे पूजा करी. उससमय व्रजवासियोंको आदिपुरुषकासा दर्शन हुवा ॥ २९॥हे राजन्! नटनागर भगवान्‌ने जोचित्र विचित्र ताण्डव नृत्य किया उससे कालीके फणरूपी छत्र टूट गये और सब शरीरकी नस नस ढीली होगई, मुखसे रुधिर बहनेलगा,तब श्रीकृष्णको स्थावर जंगमका गुरु पुराणपुरुष नारायण समझकर मनसे उनकी शरण ली ॥ ३० ॥ समस्त ब्रह्माण्ड जिनके उदरमें विराजमान है ऐसे विश्वभावन भगवान् मुरलीधरने त्रिलोकीका भार अपने देहमें धारणकर कालीके मस्तकपर मुरली बजाय बजाय उछल उछलकर ताण्डवनृत्य किया, उस समय मुरलीमनोहरका कौतुक देखनेके लिये देवता, गन्धर्व, किन्नर, अप्सरादिक अपने अपने विमानोंपर बैठकर आये और अनेक प्रकारके बाजे बजाबजाकर श्रीवैकुण्ठविहारीके उत्तम उत्तम चरित्र गाने लगे, अप्सरायें भाँति भाँतिके नृत्य करने लगीं. देवता आकाशसे पुष्प वर्षाने लगे, उस समय देवता गन्धर्व, जो ताल स्वर सहित गाते थे, उसीमें मुरली मनोहर अपनी मुरलीकी तान मिलाते थे और जब कालीके शिरोंपर ठुमक ठुमक पग

तच्चित्रतांडवविरुग्णफणातपत्रो रक्तं मुखैरुरुवमन्नृप भग्नगात्रः ॥ स्मृत्वा चराचरगुरुं पुरुषं पुराणं नारायणं तमरणं मनसा जगाम ॥ ३० ॥ कृष्णस्य गर्भजगतोऽतिभरावसन्नं पार्ष्णिप्रहारपरिरुग्णफणातपत्रम् ॥ दृष्ट्वाऽहिमाद्यमुपसेदुरमुष्य पत्न्य आर्ताः श्लथद्वसनभूषणकेशबंधाः ॥ ३१ ॥ तास्तं सुविग्नमनसोऽथ पुरस्कृतार्भाः कायं निधाय भुवि भूतपतिं प्रणेमुः ॥ साध्व्यः कृतांजलिपुटाः शमलस्य भर्तुर्मोक्षेप्सवः शरणदं शरणं प्रपन्नाः ॥ ३२ ॥

धरते थे और नूपुरोंका शब्द सब बाजोंमें मिल रहा था उन नूपुरोंकी झनकारकी ध्वनि सुनकर पवन पानी भी बहनेसे बन्द होगये, उससमयका आनन्द वर्णन करनेमें ब्रह्मादिक देवताभी चकित होते हैं, फिर और किसी दूसरेकी क्या सामर्थ्य है जो उस आनन्दका वर्णन करसके, जब त्रिभुवनपतिने त्रिभुवनका भार कालीके शिरपर रक्खा तब उसके सब अंग शिथिल होगये, मुखोंसे रक्तकी फुहारें निकलने लगीं देह थककर जब मृतक समान होगया और सब अभिमान जाता रहा, उस समय अपने जीवनकी आशा छोड फणोंको पृथ्वीपर पटकने लगा. मस्तक २ पर चरणारविन्दोंके चिह्न होगये, उससमय कालीकी दुर्दशा देख कर वस्त्र आभूषण जिनके अस्तव्यस्त होगये, केश खुलगये, ऐसी कालीकी पत्नियें पतिके शीशोंको छत्रकी समान टूटते देखकर हृदयमें कराघात करती नारायणकी शरण आईं ॥३१॥ अत्यन्त व्याकुल जिनके मन अपने अपने छोटे छोटे बच्चोंको

आगे करके नागकी पतिव्रता स्त्रियें अत्यन्त पीडित हो प्रथम पृथ्वीपर पडकर साष्टांग दण्डवत् प्रणाम किया और अपने पतिके पापछुटानेके लिये श्रीकृष्ण भगवान्के चरण शरणमें आईं ॥ ३२ ॥ नागपत्नियें बोलीं, कि हे नाथ ! इस अपराधीको आपने दण्डदिया सो अच्छा किया. क्योंकि आपका अवतार दुष्टोंको दण्ड देनेके लिये है शत्रु और मित्रको आप एकसा समझते हो, इसीलिये आपका नाम समदर्शी है, दुष्टको विचारकर दण्ड देतेहो और मित्र समझकर उनपर अनुग्रह करते हो, दुष्टोंको दण्ड देते हो यह आपकी कुछ विषमता नहीं है ॥ ३३ ॥ इस सर्पको आपने दण्ड दिया सो इसके ऊपर बडा अनुग्रह किया क्योंकि आपके दण्ड देनेसे सब पाप दूर हो जाते हैं, जिस अपराधसे इसकी सर्प

**नागपत्न्य ऊचुः ॥ न्याय्यो हि दंडः कृतकिल्बिषेऽस्मिंस्तवावतारः खलनिग्रहाय ॥ रिपोः सुतानामपि तुल्यदृष्टेर्धत्से दमं फलमेवानुशंसन् ॥ ३३ ॥ अनुग्रहोऽयं भवता कृतो हि नो दंडोऽसतां ते खलु कल्मषापहः ॥ यद्दंदशूकत्वममुष्य देहिनः क्रोधोऽपि तेऽनुग्रह एव संमतः ॥ ३४ ॥ तपः सुतप्तं किमनेन पूर्वं निरस्तमानेन च मानदेन ॥ धर्मोऽथवा सर्वजनानुकंपया यतो भवांस्तुष्यति सर्वजीवः ॥ ३५ ॥ कस्यानुभावोऽस्य न देव विद्महे तवांघ्रिरेणुस्पर्शाधिकारः ॥ यद्वांछया श्रीर्ललनाऽचरत्तपो विहाय कामान्सुचिरं धृतव्रता ॥ ३६ ॥ न नाकपृष्ठं न च सार्वभौमं न पारमेष्ठ्यं न रसाधिपत्यम् ॥ न योगसिद्धीरपुनर्भवं वा वांछंति यत्पादरजःप्रपन्नाः ॥ ३७ ॥**

योनि हुई वह अपराध दूर होगया, इसलिये आपका क्रोध भी कृपारूपी है ॥ ३४ ॥ इस हमारे पतिने पूर्व जन्ममें ऐसा क्या तप किया है। जिससे सब प्राण दानदेनेवाले आप इसपर संतुष्ट हुए हो, इस मानरहित हमारे पतिने अपना मान तजकर औरोंका मान किया और सब लोगों पर दयाही करता रहा, नहीं तो ऐसे क्रूर बुद्धि सर्पपर आप क्यों अनुग्रह करते ? ॥ ३५ ॥ हे प्रकाशवान् ! यह सर्प आपके चरणारविन्दकी रजके स्पर्श करनेका अधिकारी हुवा, सो कौनसी तपस्याका ऐसा श्रेष्ठ फल है ? यह हम नहीं जानतीं, जिन चरणारविन्दके स्पर्शके लिये लक्ष्मीजीसी उत्तम स्त्रीने सब कामनाओंको तजकर व्रतको धारण करके बहुतबरसों तक तप किया ॥ ३६ ॥ जिन पुरुषोंने आपके चरणरविन्दकी रजकी शरण

ली है, वह पुरुष न तो स्वर्गकी न चक्रवर्ती राज्यकी, न शिवलोककी न इन्द्रलोककी, न ब्रह्म लोककी न पातालकी, न योगकी, न सिद्धियोंकी और न मोक्षकी चाहना करतेहैं ॥ ३७ ॥ हे नाथ ! लक्ष्मीसे आदि लेकर बड़े बड़े ऋषि मुनियोंको आपके चरणारविन्दकी रज महादुर्लभ है, उस रजको, क्रोधके वश तमोगुणसे उत्पन्न विषवाले सर्पोंका राजा काली विना उपायही प्राप्त होगया क्योंकि अपने कर्मोंके वशसे संसारचक्रमें भ्रमते तुम्हारे चरणारविन्दके रजकी शरण चाहनेवाले शरीरधारियोंको मनमानी सम्पत्ति मिलती है ॥ ३८ ॥ छःप्रकारके ऐश्वर्ययुक्त सर्व देहोंमें अन्तर्यामी रूप करके रहित उनमें विराजमान रहते हो, तोभी उनमें छिप नहीं जाते हो. पृथ्वी, जल तेज, वायु, आकाश, इन पंचभूतोंके आश्रयरूप, सबके आदि कारण, आप कारणसे रहित, ऐसे परमकारण परमात्माको हम वारंबार नमस्कार करतीहैं ॥ ३९ ॥ आप ज्ञान विज्ञान कहिये चैतन्य

तदेष नाथाऽऽप दुरापमन्यैस्तमोजनिः क्रोधवशोऽप्यहीशः ॥ संसारचक्रे भ्रमतः शरीरिणो यदिच्छतः स्याद्विभवः समक्षः ॥ ३८ ॥ नमस्तुभ्यं भगवते पुरुषाय महात्मने ॥ भूतावासाय भूताय पराय परमात्मने ॥ ३९ ॥ ज्ञानविज्ञाननिधये ब्रह्मणेऽनंतशक्तये ॥ अगुणायाविकाराय नमस्तेऽप्राकृताय च ॥ ४० ॥ कालाय कालनाभाय कालावयवसाक्षिणे ॥ विश्वाय तदुपद्रष्ट्रे तत्कर्त्रे विश्वहेतवे ॥ ४१ ॥ भूतमात्रेंद्रियप्राणमनोबुद्ध्याशयात्मने ॥ त्रिगुणेनाभिमानेन गूढस्वात्मानुभूतये ॥ ४२ ॥ नमोऽनंताय सूक्ष्माय कूटस्थाय विपश्चिते ॥ नानावादानुरोधाय वाच्यवाचकशक्तये॥४३॥

शक्ति करिके परिपूर्ण हो, व्यापक हो अनन्त शक्तिमान, निर्गुण निर्विकार मायाके प्रवर्त्तक हम वारंबार आपको नमस्कार करतीहैं ॥ ४० ॥ आप कालरूप हो, कालशक्तिके आश्रय हो, कालके अंगोंके देखनेवाले हो, विश्वरूप हो, विश्वके देखनेवाले हो और विश्वके कर्त्ता हो और विश्वके कारण हो, तुमको बारंबार नमस्कारहै ॥४१॥ पृथ्वी, जल, वायु, शब्द, आकाश, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध और दश इन्द्रिय, प्राण, मन, बुद्धि चित्त इनके रूपहो, त्रिगुण अहंकारसे अपने अंशरूप जीवोंके स्वरूपका आच्छादन करनेवाले आपको बारंबार नमस्कारहै ॥ ४२ ॥ आप अहंकारसे आच्छादित नहीं, इससे अनन्त हो, दृष्टिगोचर नहीं इससे सूक्ष्म हो, उपाधियोंका विकार नहीं इससे निर्विकार हो, कोई कहता है सर्वज्ञ हो, कोई

कहता है सर्वज्ञ नहीं हो, कोई कहताहै हो, कोई कहताहै अचिन्तनीय हो, कोई कहताहै बद्ध हो, कोई कहताहै मुक्तहो कोई कहताहै एक हो कोई कहताहै अनेक हो इत्यादिक जो अनेक प्रकारके झगडेहैं तिनमें मायासे जो जैसे कहैहैं उस समय वैसेही होजाते हो,नाम नामी यह जो शक्तिका भेद इससे अनेकरूप करके प्रतीक्षा करने योग्य जो तुम हो ऐसे आपको बारंबार हमारा नमस्कार है ॥४३॥ आप नेत्रोंसे आदि लेकर सब इन्द्रियोंके प्रकाश करनेवाले हो, स्वतःसिद्ध ज्ञानके विषयी हो, वेदके कारण हो, वेद आपके श्वासोंसे हुए हैं प्रवृत्तिके प्रतिपादक वेदरूप आपको हम नमस्कार करतीहैं ॥ ४४ ॥ शुद्ध अंतःकरणके प्रकाश करनेवाले भक्तोंके रक्षक रामकृष्णरूप वसुदेवतनय, प्रद्युम्न, संकर्षण, अनिरुद्ध रूप आपको

**नमः प्रमाणमूलाय कवये शास्त्रयोनये ॥ प्रवृत्ताय निवृत्ताय निगमाय नमोनमः ॥ ४४ ॥ नमः कृष्णाय रामाय वसुदेवसुताय च ॥ प्रद्युम्नायानिरुद्धाय सात्वतां पतये नमः ॥ ४५ ॥ नमो गुणप्रदीपाय गुणात्मच्छादनाय च ॥ गुणवृत्त्युपलक्ष्याय गुणद्रष्ट्रे स्वसंविदे ॥ ४६ ॥**

हमारा नमस्कार है ॥ ४५ ॥ सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुणके प्रकाशक, मन, बुद्धि, चित्त, अहंकारके प्रकाश करनेवाले अर्थात् इनके अधिष्ठाता हो, इसीसे चाररूप हो, तीनगुणोंसे उपासनाको चित्र विचित्र फल देनेके लिये अपने आत्माको ढककर अनेक रूपसे भासो हो. मन, बुद्धि, चित्त, अहंकारसे चैतन्य निश्चयको आदि लेकर वृत्तिसे जाननेमें आओ हो. मन, बुद्धि, चित्त, अहंकारके साक्षी व अगोचर आपको नमस्कार करती हैं ॥ ❀ ॥ ४६ ॥

❀ दृष्टान्त—एक धनाढ्य ब्राह्मण कृष्णके बडेभक्त थे, परन्तु भोले भाले भी बहुत थे, लोगोंने धोखा दे दिलाकर और कुछ धन लेकर उनका एक चाण्डालकी कन्याके साथ विवाह कर दिया, एक दिन वह कन्या खिडकीमें बैठी थी अकस्मात् उसके देशके चाण्डाल वहाँ आ निकले, वह देखकर बोले कि, अरी नत्थनकी बेटी ! तू यहां कैसे आगई? लोगोंने बूझा कि, तुम इसको क्या जानों ? वह बोले कि, हमारे गांवकी जाई जन्मी, हमारे सामने छोटीसे बडी हुई, नत्थन भगीकी बेटी है, तब तो वह ब्राह्मण बहुत घबराये, पण्डितको बुलाकर बूझा कि, हमको क्या प्रायश्चित्त करना चाहिये ? ब्राह्मणोंने कहा कि, सूखे हुए पीपलके वृक्षके खखोडलमें जलो तो पाप छूटे, ब्राह्मण पीपलका खखोडल मँगाय उसमें माला लेकर बैठगये और लोगोंने उसमें आग लगादी, जब सब पीपलकी लकडी जलकर भस्म होगई ब्राह्मण बैठे माला फेरते रहे तब सब लोग उन ब्राह्मण देवताको दण्डवत् प्रणाम कर बोले कि, उठो अब प्रायश्चित हो चुका, ब्राह्मण बोले कि, अब वह स्त्री क्या करै ? लोग बोले कि, उसकी बिरादरीको देदो, ब्राह्मणने चाण्डालोंसे कहा कि, स्त्रीको तुम लेजाओ, चाण्डाल बोले कि, जब यह ब्राह्मणके घरमें रही तो अब हमारे किसकाम की है ? लोगोंने कहा तुमही रहने दो, ब्राह्मण बोले तुम मुझसे फिर प्रायश्चित कराओगे, लोग बोले नहीं—

आपकी महिमा विचारनेमें नहीं आती परन्तु सम्पूर्ण विश्वकी उत्पत्ति प्रकाश करनेके कारण जाननेमें आते हो, इन्द्रियोंके प्रेरक आत्मामें रमण करनेवाले सत्स्वभाव आपको हम बारंबार नमस्कार करती हैं ॥ ४७ ॥ स्थूल सूक्ष्म सबकी गतिके जाननेवाले हो सम्पूर्ण विश्वके साक्षीहो, विश्व आपके स्वरूपमें नहीं और विश्वके स्वरूपमें आप नहीं आप विश्वके निषेधकी अवधिहो जैसे सर्पके प्रकाशका आश्रय रस्सी आप विश्वप्रकाशनेके आश्रय हो, अरोप और निषेधके साक्षी आप हो; विश्वका आरोप और निषेधके ज्ञान अज्ञानके कारण हो, जहाँतक ज्ञान है वहाँतक विश्व माननेमें आवैहै अर्थात् विद्यासे और अविद्यासे अपवाद और अध्यासके हेतु आपको प्रणाम है ॥ ४८ ॥ हे प्रभो ! आप

अव्याकृतविहाराय सर्वव्याकृतसिद्धये ॥ हृषीकेश नमस्तेऽस्तु मुनये मौनशीलिने ॥ ४७ ॥ परावरगतिज्ञाय सर्वाध्यक्षाय ते नमः ॥ अविश्वाय च विश्वाय तद्द्रष्ट्रेऽस्य च हेतवे ॥ ४८ ॥ त्वं ह्यस्य जन्मस्थितिसंयमान्प्रभो गुणैरनीहोऽकृत कालशक्तिधृक् ॥ तत्तत्स्वभावान्प्रतिबोधयन्सतः समीक्षयाऽमोघविहार ईहसे ॥ ४९ ॥ तस्यैव तेऽमूस्तनवस्त्रिलोक्यां शांता अशांता उत मूढयोनयः ॥ शांताः प्रियास्ते ह्यधुनाऽवितुं सतां स्थातुश्च ते धर्मपरीप्सयेहतः ॥ ५० ॥

चेष्टासे रहित हो। कालशक्तिको धारण करके सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुणसे इस विश्वको उत्पन्न, पालन, संहार करोहो हे अमोघविहार अर्थात् सफलविहार क्रीड़ावाले अपनी इच्छासे उन उन संस्काररूपसे रहे स्वभावोंको प्रतिबोधन करतेहुए क्रीडा करते हो ॥ ४९ ॥ त्रिलोकीमें शांतस्वभाव, अशान्तस्वभाव, घोरस्वभाव, मूढस्वभाव, इस प्रकार सत्त्वगुण रजोगुण तमोगुणकी प्रधानतासे तीन स्वभावके प्राणी आपके खेलनेके लिये खिलौना हैं। साधुओंकी रक्षा करनेके लिये कटिबद्ध होकर अवतार धारण करते हो, इसलिये आपको शांत स्वभावही

—अलग एक कोठरीमें रखदेना दो रोटी दूसे दे दिया करना दैवयोगसे चाण्डालिनीका देह छूट गया, तब वह ब्राह्मण चाण्डालोंसे बोले कि इसको उठाओ, चाण्डाल बोले इसे उठानेसे हमको बिरादरीमें रोटीदेनी पड़ेगी, हम इसको नहीं उठानेके तुमही उठाओ, ब्राह्मण बोला मुझे प्रायश्चित्त करना पड़ैगा, ऐसेही शोच विचार करते दो घडी दिन रह गया, तब ब्राह्मणही उसको उठाने चले, उसका वस्त्र उघाड कर देखा तो उसके समीप फूल बहुतसे पडे हैं और पार्षदोंके पदोंके चिह्न लगरहे हैं, वहा न कोई चाण्डालिनी न कोई मृतक है बस वह नि संदेह परमधामको चली गई, सत्सङ्गतिकी ऐसी उत्तम महिमा है ॥

प्राणी प्रियहैं; क्योंकि सज्जनोंके धर्म पालनकी इच्छासे प्रवृत्ति करते आपने अभी उनकी रक्षाके लिये अवतार लिया है ॥ ५० ॥ हे भगवन् ! अब हम अबलाओंपर कृपाकीजिये नहीं तो यह काली सर्प प्राण छोड़े देता है, सत्पुरुषोंके शोचनीय हम दीन अबलाओंपर अनुग्रह करके पतिरूप प्राणदान दीजिये ॥ ५१ ॥ स्वामीका यही धर्म है कि एकबार जो अपनी प्रजासे अपराध होजाय उस अपराधको क्षमा करदें, हे शान्तस्वरूप !

**अनुगृह्णीष्व भगवन्प्राणांस्त्यजति पन्नगः ॥ स्त्रीणां नः साधुशोच्यानां पतिः प्राणः प्रदीयताम् ॥ ५१ ॥ अपराधः सकृद्भर्त्रा सोढव्यः स्वप्रजाकृतः ॥ क्षंतुमर्हसि शांतात्मन्मूढस्य त्वामजानतः ॥ ५२ ॥ विधेहि ते किंकरीणामनुष्ठेयं तवाज्ञया ॥ यच्छ्रद्धयाऽनुतिष्ठन्वै मुच्यते सर्वतो भयात् ॥ ५३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं स नागपत्नीभिर्भगवान्सम भिष्टुतः ॥ मूर्च्छितं भग्नशिरसं विससर्जांघ्रिकुट्टनैः ॥ ५४ ॥**

अनजान इस अज्ञान कालीके अपराध अब क्षमा करो * ॥ ५२ ॥ हम आपकी दासी हैं कुछ आज्ञा करनी हो सो आज्ञा कीजिये, हम आपकी आज्ञाको श्रद्धापूर्वक करेंगी हे नाथ ! जो आपकी आज्ञाको हितचित्तसे करतेहैं उनके सम्पूर्ण भय छूट जातेहैं ॥५३॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी

---

* दृष्टान्त–जैसे एक राजाने किया, कैसे ? आधी रातके समय वेष बदलकर नगरकी शैरको निकला कि देखें कोतवाल और चौकीदार रात पहरा देते हैं वा नहीं देते चौकीदार ने बूझा कौन ! राजाने कुछ उत्तर न दिया, तब चौकीदारने पकडलिया और उनकी पगडी उतारकर उसीसे उनके हाथ बाँध लिये और बहुत मारा, परन्तु राजा तोभी न बोले, चौकीदारने और मारा और कहा कि, अरे दुष्ट ! तूही रोज चोरी करके लेजाता था आज बहुत दिनोंमें पकडा है, राजा तोभी न बोले कि चौकीदारने हवालातमें पकडकर बैठाल दिया, जब दिन निकला और लोग इधर उधरसे आने जाने लगे देखें तो राजा हवालातमें बैठे हैं, तब तो लोगोंने बडा आश्चर्य माना कि यह क्या बात है ! चौकीदारने सब वृत्तान्त सुनाया और राजाके चरणोंमें गिर गया कि मेरा अपराध क्षमा कीजे और राजाके हाथ पाव खोल दिये परन्तु मनमें डरता रहा, न जाने राजा मुझको क्या दड दें राजा चुप चाप उठकर मंदिरमें चले गये और स्नान पूजाकर राज्य दर्वारमें आये और चोवदारसे कहा कि जो चौकीदार रातको गोपालगजमें पहरा देता था उसको इसी समय हमारे पास लाओ, चौकीदार डरता कापता राजाके सन्मुख आया राजाने प्रसन्न होकर सौ (१००) अशरफी पारितोषिकमें उसे दी और एक गाव उसकी सन्तानके वास्ते दिया. मन्त्रीने हाथ जोडकर बूझा कि इसकी क्या वीरता लिखी जायगी राजाने अपना देह उघाडकर दिखाया और रातका सब वृत्तान्त सुनाया, मन्त्रीने कहा कि इसको तो शूली देनी चाहिये थी राजा बोला आप नहीं समझे यह अपने काममें बहुत सावधान है क्योंकि जो मुझसेही न चूका फिर यह औरसे कभी न चूकेगा अपने काममें सावधान रहनेवालेको सदा परमानन्द प्राप्त होता है ।

बोले कि, हे राजा परीक्षित ! जब इसप्रकार नागपत्नियोंने श्रीकृष्णचन्द्र महाराजकी स्तुतिकी, तब भगवान्ने मूर्छित पड़ेहुए उस भग्नमस्तक काली नागको चरणकी ठोकरसे प्रहार कर छोड़दिया ॥५४॥ सहज सहजमें वह दीन काली सचेत होकर लम्बे लम्बे श्वास लेने लगा, और हाथ जोड़कर भगवान्से निवेदन करनेलगा॥५५॥ हे नाथ ! जबसे हम उत्पन्न हुए हैं तबसेही हम दुष्टहैं तामसी हमारा स्वभावहै,बड़ा भारी हमारा क्रोध है,लोगोंका खोटा आग्रहरूप स्वभाव नहीं छूटता ॥५६॥ हे सम्पूर्ण जगत्के रचनेवाले ! सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुणसे अनेक प्रकारका विश्व आपने रचा है और जिसके स्वभाव, शक्ति, बल, योनि, बीज संस्कार और आवृत्तियें, यह सबकी पृथक् पृथक् प्रकारकीहैं, यह विश्व आपहीका रचाहुआ है ॥५७॥ हे

प्रतिलब्धेन्द्रियप्राणः कालियः शनकैर्हरिम् ॥ कृच्छ्रात्समुच्छ्वसन्दीनः कृष्णं प्राह कृतांजलिः ॥ ५५ ॥ कालिय उवाच ॥ वयं खलाः सहोत्पत्त्या तामसा दीर्घमन्यवः ॥ स्वभावो दुस्त्यजो नाथ लोकानां यदसद्ग्रहः ॥५६॥ त्वया सृष्ट मिदं विश्वं धातर्गुणविसर्जनम् ॥ नानास्वभाववीर्यौजो योनिबीजाशयाकृति ॥ ५७॥ वयं च तत्र भगवन्सर्पा जात्युरु मन्यवः ॥ कथं त्यजामस्त्वन्मायां दुस्त्यजां मोहिताः स्वयम् ॥ ५८ ॥ भवान्हि कारणं तत्र सर्वज्ञो जगदीश्वरः ॥ अनुग्रहं निग्रहं वा मन्यसे तद्विधेहि नः ॥ ५९ श्रीशुक उवाच ॥ ॥ इत्याकर्ण्य वचः प्राह भगवान्कार्यमानुषः ॥ नात्र स्थेयं त्वया सर्प समुद्रं याहि मा चिरम् ॥ ६० ॥

भगवन् ! इस विश्वमें हमें सर्प बनाये.जन्मसेही हमारे हृदयमें अधिक क्रोध बढ़ा और हम आपहीकी मायासे मोहित होरहेहैं सो आपसे मोहित हुए हम आपकी मायाको कैसे छोड़ सक्तेहैं ॥ ५८ ॥ सम्पूर्ण भेदोंको जानने वाले जगत्के ईश्वर आपही हो, सो आपही मायाके छुटानेके कारणहो, जो काम आपने हमको सौंपा, उसपै हम ऐसे दुष्ट रहे सो आपसे भी न चूके यह मानकर चाहै हमारे ऊपर कृपा करो, चाहे दण्ड दो आप परमेश्वर हो, सब काम करने योग्य हो हे राजन् ! जब दीनदयालु दीनानाथने व्यालको अत्यन्त बेहाल देखा. तब उसका श्रम दूर कर चतुर्भुज रूप दर्शन दिया ॥ ५९ ॥ और भगवान्ने कहा कि, मैंने तेरे मस्तकसे अपने चरणसरोज छुवादिये अब तुझको किसीप्रकारका शोक सन्ताप न होगा परन्तु

अब तू इस कुण्डका वास छोडकर रमणकद्वीपको चलाजा ॥ ६० ॥ और अपनी जातिके सर्प और बाल बच्चे स्त्रियोंको भी साथ लेजा, क्योंकि अब मैं यहाँ जलक्रीडा किया करूंगा और गाय बछड़े और ग्वालबाल यहाँका जल पिया करैंगे आजसे इसका नाम कालीकुण्ड हुआ, जो पुरुष प्रातःकाल उठकर अथवा संध्यासमय इस चरित्रका पाठ करेगा उसको सर्पका भय न होगा ॥६१॥ यह कालीदह स्थान मेरे विहार करनेका है जो पुरुष इसमें स्नानकर इस जलसे पितृदेवताका तर्प्पण करेगा वा व्रत और मेरा पूजन करेगा उसको अश्वमेध यज्ञका पुण्य होगा और अन्तसमय परमधामको जायगा, फिर इस असार संसारमें जन्म न लेगा ॥ ६२ ॥ जिस गरुडके भयसे रमणद्वीपको छोडके तू इस

स्वज्ञात्यपत्यदाराढ्यो गोनृभिर्भुज्यतां नदी ॥ य एतत्संस्मरेन्मर्त्यस्तुभ्यं मदनुशासनम् ॥ ६१ ॥ कीर्तयन्नुभयोः सन्ध्योर्न युष्मद्भयमाप्नुयात् ॥ योऽस्मिन्स्नात्वा मदाक्रीडे देवादींस्तर्पयेज्जलैः ॥ ६२ ॥ उपोष्य मां स्मरन्नर्चेत्सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ द्वीपं रमणकं हित्वा ह्रदमेतमुपाश्रितः ॥ यद्भयात्स सुपर्णस्त्वां नाद्यान्मत्पादलांछितम् ॥ ६३ ॥ श्रीशुक उवाच॥ एवमुक्तो भगवता कृष्णेनाद्भुतकर्मणा ॥ तं पूजयामास मुदा नागपत्न्यश्च सादरम् ॥ ६४ ॥ दिव्यांबरस्त्रङ्मणिभिः परार्ध्यैरपि भूषणैः ॥ दिव्यगंधानुलेपैश्च महत्योत्पलमालया ॥६५॥ पूजयित्वा जगन्नाथं प्रसाद्य गरुडध्वजम् ॥ ततः प्रीतोभ्यनुज्ञातः परिक्रम्याभिवाद्य तम् ॥ ६६ ॥

दहमें आयके वास कियाहै गरुड तुझको अब न खायगा, क्योंकि तेरे मस्तकपर मेरा चरणचिह्न है ॥ ६३ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि अद्भुत लीलावाले भगवान् श्रीकृष्णचंद्रने जब यह बात कही, तब नाग और नागकी स्त्रियें अत्यन्त आनन्द सहित श्रीकृष्ण भगवान्की पूजा करनेलगीं ॥ ६४ ॥ दिव्यवस्त्र, माला मणि, अमूल्य आभूषण और दिव्य सुंगध, केशर, कस्तूरी, चन्दन, आदिका लेपन और बड़ी बड़ी कमलकी मालाओंसे ॥६५॥ गरुडध्वज भगवान्की पूजा करी और कालीसर्पने भगवान्की आज्ञामान उसी समय परिक्रमा दे दण्डवत् प्रणाम कर

अपने कुटुम्ब समेत अपने उरगद्वीपको चलागया ॥ ६६ ॥ वृन्दावनविहारी, विहारकरनेके लिये मनुजरूपधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी कृपासे यमुनाजीका जल अमृतके समान निर्मल होगया लेशमात्र भी विष न रहा ॥ ६७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां कालियमर्दनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ दोहा–सत्रह काली नागको, भेजो रमणकद्वीप। बंधु बचाये अग्निते, सो तुम सुनहु महीप॥१॥ इतनी कथा सुन राजा परीक्षित्‌ने पूँछा कि, हे भगवन्! ऐसे परमोत्तम रमणकद्वीपको छोडकर, कालीनाग यमुनामें क्यों आया ? और क्या कारण जो अकेले कालीहीने गरुडका अपराध किया, इसका सब वृत्तान्त विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाबाहु !

**क्रीडामानुषरूपिणः ॥ ६७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पू०कालियदमनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ राजोवाच ॥ नागालयं रमणकं कस्मात्तत्याज कालियः ॥ कृतं किं वा सुपर्णस्य तेनैकेनासमंजसम् ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ उपहार्यैः सर्पजनैर्मासिमासीह यो बलिः ॥ वानस्पत्यो महाबाहो नागानां प्राङ्निरूपितः ॥ २ ॥ स्वंस्वं भागं प्रयच्छंति नागाः पर्वणिपर्वणि ॥ गोपीथायात्मनः सर्वे सुपर्णाय महात्मने ॥ ३ ॥ विषवीर्यमदाविष्टः काद्रवेयस्तु कालियः ॥ कदर्थीकृत्य गरुडं स्वयं तं बुभुजे बलिम् ॥ ४ ॥ तच्छ्रुत्वा कुपितो राजन्भगवान्भगवत्प्रियः ॥ विजिघांसुर्महावेगः कालियं समुपाद्रवत् ॥ ५ ॥**

सकलत्रसुहृत्पुत्रो द्वीपमब्धेर्जगाम ह ॥ तदैव साऽमृतजला यमुना निर्विषाऽभवत् ॥ अनुग्रहाद्भगवतः

राजा परीक्षित् ! गरुड़ नित्यप्रति रमणकद्वीपमें सर्पोंको भक्षण करनेको आता था तब संपूर्ण सर्पोंने आपसमें विचार कर मासमासको अपना दुःख निवृत्त करनेके लिये वृक्षकी जडमें एकांत गरुडकी भेंट रखनेका निश्चय करदिया ॥ २ ॥ सब सर्प अपनी अपनी बारीसे पीपलके वृक्षपर गरुडजीकी भेंट रखदिया करतेथे कुछ दिन इसी प्रकार व्यतीत होगये ॥ ३ ॥ अपने विषके और पराक्रमके घमण्डमें अभिमानी कद्रूका पुत्र काली, गरुडको कुछ वस्तु न समझकर सर्प्पान्न गरुडके भागको एक दिन आपही खागया ॥ ४ ॥ हे राजन् ! भगवान्‌के प्यारे भाग्यवान् गरुडजीने जब यह बात सुनी कि, हमारे भागका भोजन कालीनाग खागया, उसी समय क्रोधित होकर कालीके मारनेके लिये

अत्यन्त वेगसे कालीके पीछे झपटे ॥ ५ ॥ विषही जिसके शस्त्र वह कालीनाग ऊपरको फण उठा दौडकर गरुड़जीके सन्मुख आया, दन्तआयुध भयानक जीभ, पलक जिनमें लगें नहीं ऐसे भयंकर नेत्रोंवाला काली दाँतोंसे गरुडको काटने लगा ॥६॥ तब तो वासुदेव भगवान्‌के वाहन तार्क्ष्य गरुडजीने बडे क्रोधसे अपने अंगसे छुटाया और सुवर्णकेसे प्रकाशवाले अपने पंखोंसे और चोंचसे कद्रूके पुत्र कालीको मार कर गिरा दिया ॥ ७ ॥ गरुडजी जिससमय पंख प्रहार करतेथे तब पंखोंमेंसे वेदोंके स्वरोंकी ध्वनि निकलतीथी, उनके प्रहारसे और स्वरोंकी गुंजारसे सर्प व्याकुल होते चले जातेथे और काली भी अत्यन्त व्याकुल होगया तो मनमें विचार करने लगा कि, अब गरुडसे मैं किसी प्रकार न जीतूंगा, हारकर यह शोचा कि, अब वहाँ चलना चाहिये जहाँ सौभरि ऋषिने गरुड़को शाप देरक्खा है कि, 'यहाँ गरुड़ न आसके' दूसरे जलमें गरुडका पराक्रम भी न चल सकै, इस प्रकार अ

**तमापतंतं तरसा विषायुधः प्रत्यभ्ययादुच्छ्रितनैकमस्तकः ॥ दद्भिः सुपर्णं व्यदशद्ददायुधः करालजिह्वोच्छ्वसितोग्रलोचनः ॥ ६ ॥ तं तार्क्ष्यपुत्रः स निरस्य मन्युमान्प्रचंडवेगो मधुसूदनासनः॥ पक्षेण सव्येन हिरण्यरोचिषा जघान कद्रूसुतमुग्रविक्रमः ॥ ७ ॥ सुपर्णपक्षाभिहतः कालियोऽतीव विह्वलः ॥ ह्रदं विवेश कालिंद्यास्तदगम्यं दुरासदम् ॥ ८ ॥ तत्रैकदा जलचरं गरुडो भक्ष्यमीप्सितम् ॥ निवारितः सौभरिणा प्रसह्य क्षुधितोहरत् ॥ ९ ॥ मीनान्सुदुःखितान्दृष्ट्वा दीनान्मीनपतौ हते ॥ कृपया सौभरिः प्राह तत्रत्यक्षेममाचरन् ॥ १० ॥ अत्र प्रविश्य गरुडो यदि मत्स्यान्स खादति॥ सद्यः प्राणैर्वियुज्येत सत्यमेतद्ब्रवीम्यहम् ॥ ११ ॥ तं कालियः परं वेद नान्यः कश्चन लेलिहः॥ अवात्सीद्गरुडाद्भीतः कृष्णेन च विवासितः ॥ १२ ॥**

पना बचाव समझकर वृन्दावनके निकट यमुनाके कुण्डमें जाकर निवास किया ॥ ८ ॥ क्योंकि उस दहमें एक समय गरुड़जी मछलियाँ खानेकी इच्छासे आये, तब सौभरिऋषिनें गरुड़को रोका कि, भाई यह हमारे तपस्या करनेंका स्थानहै यहाँ मछली मत मारो, परन्तु क्षुधार्थी गरुड़नें ऋषीश्वरका वचन न माना॥९॥जब मछलियोंका पति एक बडा मत्स्य गरुड़जीने मारा तब मछलियोंको दीन और व्याकुल देखकर उनके बचानेके लिये सौभरि ऋषिने महाक्रोधित होकर यह शाप गरुड़को दिया ॥१०॥ कि, 'इस दहमें गरुड आनकर जो मछलियोंको खायगा तो उसीसमय गरुड़का देहान्त हो जायगा' यह बात मैं सत्य कहूँहूँ इस प्रकार प्राणीमात्रकी रक्षाकरनेवाले सौभरिऋषिने गरुड़को यह शाप दिया ॥ ११ ॥ यह बात काली

भली भाँति जानता था और किसीको यह सुधि नहीं थी कि, गरुडको सौभरिऋषिका शाप है, इस भयसे उस कुण्डमें काली वास करता था, सो श्रीकृष्णचन्द्रने उस कुण्डसे निकाल कर उसके प्राचीन स्थान रमणकद्वीपको भेज दिया * ॥१२॥ जब श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्दन कण्ठमें सुन्दरमाला पहरे, केशर चन्दन चर्चित वस्त्र धारण किये, मणि रत्नोंसे दीप्त सुवर्णके गहने पहने दहमेंसे निकले ॥ १३॥ तब व्रज विहारीको देखकर सब व्रजवासी खड़े होगये जैसे मृतक शरीरमें प्राण आनेसे सब इन्द्रियें चैतन्य होजाती हैं उसप्रकार आनन्दसे पूर्णचित्त हो दौडकर सब व्रजवासी हृदयसे लगा लगा कर मिले और विरहानलकी जो ताप हृदयमें भड़क रही थी वह सब शान्त होगई ॥ १४ ॥

**कृष्णं ह्रदाद्विनिष्क्रांतं दिव्यस्रग्गंधवाससम् ॥ महामणिगणाकीर्णं जांबूनदपरिष्कृतम् ॥ १३ ॥ उपलभ्योत्थिताः सर्वे लब्धप्राणा इवासवः ॥ प्रमोदनिभृतात्मानो गोपाः प्रीत्याऽभिरेभिरे ॥ १४ ॥ यशोदा रोहिणी नंदो गोप्यो गो पाश्च कौरव ॥ कृष्णं समेत्य लब्धेहा आसँल्लब्धमनोरथाः ॥ १५ ॥ रामश्चाच्युतमालिंग्य जहासास्यानुभाववित् ॥ नगा गावो वृषा वत्सा लेभिरे परमां मुदम् ॥ १६ ॥ नंदं विप्राः समागत्य गुरवः सकलत्रकाः ॥ ऊचुस्ते कालियग्रस्तो दिष्ट्या मुक्तस्तवात्मजः ॥ १७ ॥**

हे कुरुवंशावतंस राजा परीक्षित् ! यशोदाजी, रोहिणीजी, नन्दजी तथा गोप गोपियोंको श्रीकृष्णचन्द्रको आये हुये देखिके ऐसा अनन्द हुआ कि मानो गये हुए प्राण फिर चले आये ॥ १५ ॥ श्रीकृष्णके प्रभावको जाननेंवाले बलरामजी घनश्यामकों छातीसे लगाकर हँसकर मिले और गाय, बछरे, बैलोंको देखकर बहुत प्रसन्न हुये और जो वृक्ष सूख गयेथे वह सब हरे होगये तब सब व्रजवासी बोले कि, भाई बलराम ! तुम भी अपने वचनके पूरेही निकले जो तुमने कहा था वैसाही हुवा अब घर चलनेकी क्या इच्छा है ? ॥१६॥ उसी समय गुरु, पुरोहित, ब्राह्मण, अपनी २ पत्नियों

---

* शंका—क्या उस कुण्डको कालीही नाग जानताथा और कोई दूसरा सर्प उस कुण्डको क्यों नहीं जानता था ? इसका क्या कारण ? उत्तर—कालीनाग नारदजीका चेलाथा, इसलिये नारदजीने कालीको कुण्ड बताया था कि, तुझको कभी विपत्तिकाल पड़े तो तू यमुनाके कुडमें चले जाना, उस कुण्डमें गरुडका बल नहीं चल सकेगा, इसलिये केवल कालीकोही उस कुण्डका वृत्तान्त विदित था ॥

सहित नन्दरायजीसे आनकर कहने लगे कि परमेश्वरने बड़ा अनुग्रह किया जो कालीनागका डसाहुवा तुम्हारा पुत्र बचगया, यह बडे मंगलका समय है ॥ १७ ॥ इनके कल्याणके लिये ब्राह्मणोंको मणि रत्न आभूषण सहित गोदान दीजिये उससमयकी बधाईमें नन्दरायजीनें प्रसन्न होकर हे राजन् ! गायें और सुवर्णका दान ब्रह्मणोंको दिया ॥१८॥ धर्मशीला यशोदा भी बड़ी भाग्यवती है जिसका पुत्र कालके गालमें जाकर लौट आया वह अपने पुत्रको पाय हृदयसे लगाय गोदमें बैठाय बारंबार नेत्रोंसे आंशू बहाने लगी ॥१९॥ हे राजन् परीक्षित! भूख प्यास करके पीडित व्रजवासी नष्टभये पुत्रको पायके गौवों समेत संपूर्ण दिनरात यमुनाजीके किनारे वास करते भये ॥ २० ॥ गरमीकी ऋतु थी आधी रातका समय था ठण्ढी ठण्ढी पवन जो लगी तो सब व्रजवासी पडके सोगये, तब सूखेवनको उस दावानल दैत्यने अग्निरूप वनकर जलाना आरम्भ कर दिया ॥२१॥सब

देहि दानं द्विजातीनां कृष्णनिर्मुक्तिहेतवे ॥ नंदः प्रीतमना राजन्गाः सुवर्णं तदाऽदिशत् ॥ १८॥ यशोदापि महाभागा नष्टलब्धप्रजा सती ॥ परिष्वज्यांकमारोप्य मुमोचाश्रुकला मुहुः ॥ १९ ॥ तां रात्रिं तत्र राजेन्द्र क्षुत्तृड्भ्यां श्रमकर्शिताः ॥ ऊषुर्व्रजौकसो गावः कालिंद्या उपकूलतः ॥ २० ॥ तदा शुचिवनोद्भूतो दावाग्निः सर्वतो व्रजम् ॥ सुप्तं निशीथ आवृत्य प्रदग्धुमुपचक्रमे ॥ २१ ॥ तत उत्थाय संभ्रांता दह्यमाना व्रजौकसः ॥ कृष्णं ययुस्ते शरणं मायामनुजमीश्वरम् ॥ २२ ॥ कृष्णकृष्ण महाभाग हे रामामितविक्रम ॥ एष घोरतमो वह्निस्तावकान्ग्रसते हि नः ॥ २३ ॥ सुदुस्तरान्नः स्वान्पाहि कालाग्नेः सुहृदः प्रभो ॥ न शक्नुमस्त्वच्चरणं संत्यक्तुमकुतोभयम् ॥ २४ ॥

पृथ्वी और आकाश लाल लाल दीखने लगा,पशु पक्षी व्याकुल होकर भागने लगे जब महा कुलाहलपडा तो सब व्रजवासी घबराकर जाग उठे और पुकार पुकार कर श्रीकृष्णचन्द्रके शरण आगये और कहने लगे ॥ २२ ॥ हेकृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महाभाग ! हे राम ! हे अत्यन्त पराक्रमी ! आप शीघ्र हमारी सहाय कीजे यह महाभयानक कृशानु हमको भस्म करे डालता है हे संकटमोचन ! शीघ्र हमारी सहाय कीजे जब जब हमलोगों पर भारी भीर पडती है तब तब तुमहीं सहाय किया करते हो. तृणावर्त, शकटासुर, बकासुर, अघासुरको मार हमारी रक्षा करी वैसेही अब भी हमारी रक्षा करो, हम सब आपहीके हैं ॥ २३ ॥ हे प्रभो ! इस महाघोर कालरूप अग्निसे हम लोगोंको बचाओ. हे मित्र ! हम इस भयंकर अग्निमें

जलनेसे भी नहीं डरते केवल आपके चरणारविन्दके वियोगसे डरतेहैं, सो आपके निर्भय पदको हम नहीं त्याग सक्ते ॥ २४॥ इस प्रकार विश्वके ईश्वर और अनंतशक्तियोंके धारण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र अपने व्रजवासियोंको व्याकुल देख उस भयानक अग्निको पान करते भये ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां दावानलमोचनं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ दोहा–अष्टादशमें ग्रीष्मसे,लक्षित सुखद वसंत। हरिकी पाय सहाय कछु, हत्यो प्रलम्ब अनंत ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले, कि हे नरेन्द्र! फिर श्रीवृन्दावनविहारी मनमें प्रसन्न होकर अपनी जातिके सब व्रजवासियोंको साथ लिये, अग्निका पान किये, पीछेपीछे व्रजवासी जिनके चारित्र गाते चले आतेथे, ऐसे श्यामसुन्दर गायोंके समूहोंसे शोभित व्रजकी ओरको पधारे ॥ १ ॥ गायोंके चरानेके बहानेसे अनेक प्रकारकी माया करके दोनों भाई व्रजमें विहार करतेथे

इत्थं स्वजनवैक्लव्यं निरीक्ष्य जगदीश्वरः ॥ तमग्निमपिबत्तीव्रमनंतोऽनन्तशक्तिधृक् ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० दशमस्कंधे पू० कालियनिर्यापणदावाग्निपानं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ कृष्णः परिवृतो ज्ञातिभिर्मुदितात्मभिः ॥ अनुगीयमानोन्यविशद्व्रजं गोकुलमंडितम् ॥ १ ॥ व्रजे विक्रीडतोरेवं गोपालच्छद्ममायया ॥ ग्रीष्मो नामर्तुरभवन्नातिप्रेयाञ्छरीरिणाम् ॥ २ ॥ स च वृन्दावनगुणैर्वसंत इव लक्षितः ॥ यत्रास्ते भगवान्साक्षाद्रामेण सह केशवः ॥ ३ ॥ यत्र निर्झरनिर्ह्रादनिवृत्तस्वनझिल्लिकम् ॥ शश्वत्तच्छीकरर्जीषद्रुममंडलमंडितम् ॥ ४ ॥

उसी अवसरमें ग्रीष्मऋतु आई वह समय देहधारियोंके लिये सुखदायक नही था ॥ २ ॥ परन्तु वह ग्रीष्मऋतु भी वृन्दावनके गुणोंसे वसंत ऋतुकी समान जान पड़ती थी क्योंकि जहाँ साक्षात् श्रीवृन्दावनविहारी कृष्णचन्द्र भगवान् बलरामजीके साथ विराजते थे फिर भी वहाँ वसन्त न रहै? बड़े आश्चर्यकी बात है? वहाँ तो सदा वसन्त रहना चाहिये, वृक्षोंपर बारहोंमास फल फूल खिलते रहैं, त्रिविध बयारी झकोलती रहैं आमोंकी डालियोंपर कोकिला कूकती रहैं भाँतिभाँति के पक्षी मनभावनी सुहावनी बोलियें बोलते रहैं, मोर शोर कर कर चारोंओर झिंगारते रहैं और अनेक अनेक प्रकारकी शोभा नित्यप्रति बनीरहै तो क्या आश्चर्य है? क्योंकि जहाँ त्रिलोकीनाथ श्रीकृष्ण वृन्दावनविहारी विहार करें वहाँ भी यह शोभा न हो तो फिर कहां हो? ॥३॥ जहाँ जलके झरनोंका ऐसा गम्भीर शब्द हो रहाथा उस शब्दके सामने झींगरोंका शब्द सुनाई नहीं

देताथा और सदा झरनोंकी छींटोंसे हरे हरे वृक्षोंके समूहोंसे वृन्दावन अत्यन्त शोभायमान हो रहा था ॥ ४ ॥ वहाँ हरी हरी घास ऐसी शोभायमान जान पडती थी मानों हरी मखमलका बिछौना बिछ रहाहै, उस वृन्दावनमें कह्लार, कंज और उत्पल यह जो भाँतिभाँतिके कमल हैं उनकी सुगन्धयुक्त नदी,सरोवर, झरनोंसे स्पर्श करके जो ठण्ढी ठण्ढी पवन आती थी इससे वृन्दावनवासियोंको ग्रीष्मकी अग्नि और मार्त्तण्डकी प्रचण्ड ताप नहीं सतातीथी ॥५॥ जहाँ अनेक नदियें हैं जिनके तट पर पहुँचतेही जलकी तरंगोंसे टापुओंकी और किनारोंकी भूमिमें सजलताई आती है, उस पृथ्वीकी सजलताई और हरियालीको विषकी समान भयंकर सूर्यकी किरणें नहीं सुखा सक्तीं ॥ ६ ॥ अनेक प्रकारके फूल जहाँ तहाँ फूल रहे

सरित्सरःप्रस्रवणोर्मिवायुना कह्लारकंजोत्पलरेणुहारिणा ॥ न विद्यते यत्र वनौकसां दवो निदाघवह्न्यर्कभवोऽतिशाद्वले ॥ ५ ॥ अगाधतोयह्रदिनीतटोर्मिभिर्द्रवत्पुरीष्याः पुलिनैः समंततः ॥ न यत्र चण्डांशुकरा विषोल्वणा भुवो रसं शाद्वलितं च गृह्णते ॥ ६ ॥ वनं कुसुमितं श्रीमन्नदच्चित्रमृगद्विजम् ॥ गायन्मयूरभ्रमरं कूजत्कोकिलसारसम् ॥ ७ ॥ क्रीडिष्यमाणस्तत्कृष्णो भगवान्बलसंयुतः ॥ वेणुं विरणयन्गोपैर्गोधनैः संवृतोऽविशत् ॥ ८ ॥ प्रवालबर्हस्तवकस्रग्धातुकृतभूषणाः ॥ रामकृष्णादयो गोपा ननृतुर्युयुधुर्जगुः ॥ ९ ॥ कृष्णस्य नृत्यतः केचिज्जगुः केचिदवादयन् ॥ वेणुपाणितलैः शृंगैः प्रशशंसुरथापरे ॥ १० ॥ गोपजातिप्रतिच्छन्ना देवा गोपालरूपिणः ॥ ईडिरे कृष्णरामौ च नटा इव नटं नृप ॥ ११ ॥

हैं, नाना प्रकारके जीव जन्तु, पक्षी मीठी मीठी बोलियें बोल रहेहैं॥७॥ उस अनुपम वनमें श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् बलदेवजीको और ग्यालबालोंको साथ लेकर बाँसुरी बजाते विहार करनेकेलिये गाय बछड़ों सहित वृन्दावनको चले ॥ ८ ॥ बलराम श्रीकृष्णादिक ग्वालबाल, पत्र, मोरपुच्छ, गुच्छक, माला, धातु अर्थात गेरू खडिया, मनशिल, हरतालसे शृंगार करके कभी नाचतेथे, कभी गातेथे और कभी परस्पर युद्ध मचातेथे ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र जब युद्ध करतेथे और नृत्य करतेथे, उस समय कितने बाँसुरीं करताल और शृंगी बजातेथे और कितने नई नई राग रागिनी गातेथे, कितने उनके नाचकी बडाई करतेथे ॥१०॥ हे राजन् ! देवता लोग गुप्त हो गोपोंका रूप धारणकरकर श्रीकृष्ण और

मारी काँपती हुईं संकोच करती सम्पूर्ण गोपिका दोनों हाथोंसे अपने कुच और योनिको ढक जलसे बाहरको आईं, तब श्यामसुंदर बोले कि, दोनों
हाथ जोडकर सूर्यनारायणको प्रणाम करो ॥ १७ ॥ उनके शुद्धभावको देख श्रीकृष्णमहाराज अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनको शुद्धकन्या कुमारी
देखकर उनके वस्त्र कन्धोंपर धरे मन्दमन्द मुसकाय प्रीति पूर्वक बोले ॥ १८ ॥ कि, हे शशिवदनियो ! तुमने जो व्रत करके नंगी हो यमुनाजलमें
स्नान किया यह वरुणदेवताका अपराध हुवा, उस पापके दूर करनेके लिये हाथ जोड़ माथेसे लगाय पृथ्वीमें प्रणाम करके अपने अपने वस्त्र पहन
लो ॥ १९ ॥ व्रजबालाओंने भगवान् श्रीकृष्णकी यह बातें सुन वस्त्र त्यागके नग्न स्नान करना व्रतखण्डकरनेवाला मानके उसके

भगवानाह ता वीक्ष्य शुद्धभावप्रसादितः ॥ स्कन्धे निधाय वासांसि प्रीतः प्रोवाच सस्मितम् ॥१८॥ यूयं विवस्त्रा यदपो
धृतव्रता व्यगाहतैतत्तदु देवहेलनम् ॥ बद्ध्वांजलिं मूर्ध्न्यपनुत्तयेंहसः कृत्वा नमोऽधो वसनं प्रगृह्यताम् ॥ १९ ॥
इत्यच्युतेनाभिहितं व्रजाबला मत्वा विवस्त्राऽऽप्लवनं व्रतच्युतिम् ॥ तत्पूर्तिकामास्तदशेषकर्मणां साक्षात्कृतं नेमुरव
द्यमृग्यतः ॥ २० ॥ तास्तथावनता दृष्ट्वा भगवान्देवकीसुतः ॥ वासांसि ताभ्यः प्रायच्छत्करुणस्तेन तोषितः ॥ २१ ॥
दृढं प्रलब्धा त्रपया च हापिताः प्रस्तोभिताः क्रीडनवच्च कारिताः ॥ वस्त्राणि चैवापहृतान्यथाप्यमुं ता नाभ्यसूयन् प्रिय
संगनिर्वृताः ॥ २२ ॥ परिधाय स्ववासांसि प्रेष्ठसंगमसज्जिताः ॥ गृहीतचित्ता नोचेलुस्तस्मिँल्लज्जायितेक्षणाः ॥ २३ ॥

पूर्ण करनेके लिये व्रतके और सब कर्मोंके फलदायक श्रीकृष्णभगवान्‌को नमस्कार किया क्योंकि वह सब पापोंके दूर करनेवाले हैं ॥ २० ॥ देव
कीनन्दन भगवान् श्रीकृष्णने अधीनता करनेवाली गोपियोंको देखकर उनके वस्त्र देदिये ॥ २१ ॥ उनके संग बहुत छल किया, लाज उनकी छुटाई
हँसी उनकी करी, खिलौनेंकी नाईं उन्हें खिलाया वस्त्र उनके चुरालिये, तौ भी उन गोपियोंने कृष्णको दोष नहीं दिया, क्योंकि उनको अपना
प्राणनाथ समझकर उनके संग परमानंद मान रही थीं, ॥ २२ ॥ अपने अपने वस्त्र पहिर प्यारेके संग ऐसी वशीभूत होगईं और उनके चित्त
हरगये, श्रीकृष्णकी ओर खड़ी खड़ी देखतीही देखती ऐसी विह्वल होगईं कि, वहांसे चलने तककी सामर्थ्य न रही ॥ २३ ॥

श्रीकृष्णचन्द्र सर्वान्तर्यामी भगवान् दामोदरने उन अबलाओंके व्रतका संकल्प जानलिया कि, इन गोपिकाओंने मेरे चरणस्पर्शकी चाहनासे यह व्रत कियाहै ॥ २४ ॥ तब श्रीकृष्णभगवान् बोले कि, हे सुशीलाओ ! जिसलिये तुमने मेरा व्रत किया है उस मनोरथको लाजकी मारी तुम नहीं कहतीं, परन्तु तो भी मैंने तुम्हारे मनोरथको जानलिया और मैंने तुम्हारे मनोरथका अनुमोदन किया, इसलिये तुम्हारा मनोरथ सत्य होगा ॥ २५ ॥ हे मनोरंजिनी ! तुम अपने अपने घर जाओ, मुझ में मन लगानेवालोंकी कामना विषय भोगके लिये नही होती, जैसे भुनाहुआ अन्न दूसरी बार उपजनेके योग्य नहीं रहता ॥ २६ ॥ हे पूर्णव्रत करनेवालियो ! तुम्हारा मनोरथ पूर्ण होगा. हे पतिव्रताओ ! जिस प्रयोजनके लिये तुमने यह व्रत किया और कात्यायनीदेवीकी आराधना की सो मैंने जाना; अब जब शरदृतुकी रात्रि आवैगी तब तुम सब मेरे संग विहार

**तासां विज्ञाय भगवान्स्वपादस्पर्शकाम्यया ॥ धृतव्रतानां संकल्पमाह दामोदरोऽबलाः ॥ २४ ॥ संकल्पो विदितः साध्व्यो भवतीनां मदर्चनम् ॥ मयाऽनुमोदितः सोऽसौ सत्यो भवितुमर्हति ॥२५॥ न मय्यावेशितधियां कामः कामाय कल्पते ॥ भर्जिता क्वथिता धाना प्रायो बीजाय नेष्यते ॥ २६॥ याताऽबला व्रजं सिद्धा मयेमा रंस्यथ क्षपाः॥ यदुद्दिश्य व्रतमिदं चेरुरार्यार्चनं सतीः ॥ २७ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यादिष्टा भगवता लब्धकामाः कुमारिकाः ॥ ध्यायंत्यस्तत्पदांभोजं कृच्छ्रान्निर्विविशुर्व्रजम् ॥ २८ ॥ अथ गोपैः परिवृतो भगवान्देवकीसुतः ॥ वृन्दावनाद्गतो दूरं चारयन् गाः सहाग्रजः ॥ २९ ॥ निदाघार्कातपे तिग्मे छायाभिः स्वाभिरात्मनः ॥ आतपत्रायितान्वीक्ष्य द्रुमानाह व्रजौकसः ॥ ३० ॥ हे स्तोक कृष्ण हे अंशो श्रीदामन्सुबलार्जुन ॥ विशालर्षभ तेजस्विन्देवप्रस्थ वरूथप ॥ ३१ ॥**

कीजियो, अब तुम इस समय अपने २ घरको जाओ ॥ २७ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, जिन गोपियोंकी मनोकामना पूर्ण होगई वह गोपी भगवान्की आज्ञा मान और उनके चरणकमलका ध्यान करती हुई अत्यन्त प्रसन्न होकर अपने अपने घरोंको चली गई और उसी दिनसे आठोपहर यही मानती थीं कि, वनमालीके संग परमसुख देनेवाली शरदृतु कब आवेगी ॥ २८ ॥ तब देवकीनन्दन श्रीकृष्णभी ग्वालबालोंको संग ले गायें चराते बलदेवजी सहित वृन्दावनसे भी और आगे बढगये ॥ २९ ॥ बडी तीक्ष्ण ग्रीष्मकी धूपमें अपनी छायासे छाया करनेवाले सघनवृक्षोंको देखकर श्रीकृष्णचन्द्रने अपने मित्रोंसे कहा कि ॥ ३० ॥ हे स्तोक कृष्ण ! हे अंशो ! हे श्रीमन् ! हे अर्जुन !

हे विशाल! हे ऋषभ! हे तेजस्विन्! हे देवप्रस्थ! हे वरूथप! ॥ ३१ इन बडभागी वृक्षोंको देखो तो यह कैसे भाग्यशाली हैं और सदा परोपकारके लिये एकान्तमें वास करते हैं, पवन, वर्षा, शीत, घाम आप सहते हैं और हमको इनसे बचाते हैं॥ ३२ ॥ अहो इन वृक्षोंका जन्म धन्य है, जिनसे हम सब लोग सुख पातेहैं और इनसे प्राणियोंकी जीविकाहै जैसे किसी मनुष्यके पाससे याचक विमुख नहीं जाता ऐसेही इन वृक्षोंके समीप आनकर प्राणी विमुख नहीं जाता ॥ ३३ ॥ इस संसारमें यह पत्र, फल, फूल, छाया, जड़, वल्कल, लकड़ी, सुगन्ध, गोंद, भस्म, कोयला कोंपल, आदिसे सब प्राणियोंकी मनोकामना पूर्ण करते हैं ॥ ३४ ॥ इस संसारमें उन्हीं देहधारियोंका जन्म सफल है, जोकि प्राण, धन, बुद्धि

पश्यतैतान्महाभागान्परार्थैकांतजीवितान् ॥ वातवर्षातपहिमान्सहंतो वारयंति नः ॥ ३२ ॥ अहो एषां वरं जन्म सर्वप्राण्युपजीवनम् ॥ सुजनस्यैव येषां वै विमुखा यांति नार्थिनः ॥ ३३ ॥ पत्रपुष्पफलच्छायामूलवल्कलदारुभिः ॥ गंधनिर्यासभस्मास्थितोक्मैः कामान् वितन्वते ॥ ३४ ॥ एतावज्जन्मसाफल्यं देहिनामिह देहिषु ॥ प्राणैरर्थैर्धिया वाचा श्रेय एवाचरेत्सदा ॥ ३५ ॥ इति प्रवालस्तबकफलपुष्पदलोत्करैः ॥ तरूणां नम्रशाखानां मध्येन यमुनां गतः ॥ ३६ ॥ तत्र गाः पाययित्वापः सुमृष्टाः शीतलाः शिवाः ॥ ततो नृप स्वयं गोपा कामं स्वादु पपुर्जलम् ॥ ३७ ॥ तस्या उपवने कामं चारयंतः पशून्नृप ॥ कृष्णरामावुपागम्य क्षुधार्ता इदमब्रुवन् ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे श्रीकृष्णकृतगोपीवस्त्रापहरणं नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥

और वाणीसे परायेका भलाही करते रहते हैं ॥ ३५ ॥ इसप्रकार हरे हरे पात, गुच्छ, फल, फूल, कोंपलोंके समूहोंसे जिनकी शाखा झुँकरही हैं उन वृक्षोंके बीचमें होकर श्रीकृष्णचन्द्र यमुनाकी ओरको गये ॥ ३६ ॥ हे राजन्! उस यमुनाके तीर ग्वालबालोंने निर्मल जल मंगलरूप गायोंको पिलाया और आप भी पिया ॥ ३७ ॥ हे महाराज! उस यमुना महारानीके किनारे पर गायोंको चराते हुए ग्वालबालोंको जब क्षुधा लगी तब घनश्याम बलरामजीके पास आनकर यह बात कहने लगे ॥ ३८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां चीरहरणलीलावर्णनं नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥

दोहा–तेइसवें अध्यायमें, माँगो हरि यज्ञ अन्न । विप्रोंनने दीनों नहीं, दियो नारि ते धन्न ॥ हे राम ! हे राम ! हे महापराक्रमी !
हे कृष्ण ! हे दुष्टोंके संहारकरनेवाले ! यह भूख हमको बहुत सताती है आप इसके शान्त करनेका कोई उपाय करो ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी
बोले कि, हे राजन् ! गोपोंने जब श्रीकृष्णसे इसप्रकारकी प्रार्थना की तब देवकीनन्दन भगवान्ने अपनी भक्तिवती ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंके ऊपर
प्रसन्न होकर यह कहा ॥ २ ॥ हे सखाओ ! वेदके पढ़नेवाले मथुरावासी ब्राह्मण स्वर्गकी इच्छा करनेके लिये आंगिरसनाम यज्ञ कररहे हैं,
देवताओंका पूजन जहाँ होरहाहै वहाँ जाओ ॥ ३ ॥ हे गोपो ! वहाँ उस यज्ञमें जाकर भात माँग लाओ और जो तुमको भात माँगते लज्जा

गोपा ऊचुः ॥ रामराम महावीर्य कृष्ण दुष्टनिबर्हण ॥ एषा वै बाधते क्षुन्नस्तच्छान्तिं कर्तुमर्हथः ॥ १ ॥ श्रीशुक
उवाच ॥ इति विज्ञापितो गोपैर्भगवान् देवकीसुतः ॥ भक्ताया विप्रभार्यायाः प्रसीदन्निदमब्रवीत् ॥ २ ॥ प्रयात देव
यजनं ब्राह्मणा ब्रह्मवादिनः ॥ सत्रमांगिरसं नाम ह्यासते स्वर्गकाम्यया ॥ ३ ॥ तत्र गत्वौदनं गोपा याचतास्मद्विस
र्जिताः ॥ कीर्तयंतो भगवत आर्यस्य मम चाभिधाम् ॥ ४ ॥ इत्यादिष्टा भगवता गत्वाऽयाचंत ते तथा ॥ कृतांजलि
पुटा विप्रान् दंडवत् पतिता भुवि ॥ ५ ॥ हे भूमिदेवाः शृणुत कृष्णस्यादेशकारिणः ॥ प्राप्ताञ्जानीत भद्रं वो गोपान्नो
रामचोदितान् ॥ ६ ॥ गाश्चारयंतावविदूर ओदनं रामाच्युतौ वो लषतो बुभुक्षितौ ॥ तयोर्द्विजा ओदनमर्थिनोर्यदि
श्रद्धा च वो यच्छत धर्मवित्तमाः ॥ ७ ॥

लगती हो तो तुम मेरा और मेरे भाई बलरामका नाम लेना कि, उनके भेजे हुए हम तुम्हारे पास भोजन माँगने आये हैं ॥ ४ ॥ इसप्रकार
श्रीकृष्ण भगवान्की आज्ञा मानकर वह गोपलोग वैसेही भोजन माँगनेलगे और ब्राह्मणोंको हाथ जोड़ पृथ्वीमें पडकर दण्डवत्कर कहा ॥ ५ ॥
भूमिदेव ! हमारी बात सुनो ? श्रीकृष्णमहाराजकी कृपासे सदा आपके यहाँ ऐसाही मंगल होता रहै, हम श्रीकृष्णके आज्ञाकारी हैं और
जातिके गोप ( अहीर ) हैं श्रीकृष्णकी आज्ञानुसार बलदेवजीके भेजेहुए हम आपके पास आये हैं सो आप उनको जानतेही होंगे ॥ ६ ॥
श्रीकृष्ण और बलराम दोनों भाई गायें चरानेको आपके निकटही आये हैं और इस समय उनको भोजनकी इच्छाहै और अधिक

भूखेहैं; इसलिये आपसे भातकी चाहनाहै हे ब्राह्मणो! हे धर्म के जानने वालोंमें उत्तम! तुम्हारे यहां भातहै, यदि आपकी श्रद्धा हो तो माँगनेवाले कृष्ण बलरामको भोजन देदीजे ॥ ७ ॥ हे श्रेष्ठब्राह्मणो! तुम चुप क्यों होरहे? जो तुम कहो कि, हम यज्ञके करनेवाले दीक्षित हैं उनको हमारा भोजन करना नहीं चाहिये तो वहाँ यह विचारहै कि, दीक्षाके आरम्भसे लेकर पशुके हिंसने पहिले सौत्रामण्य यज्ञसे और ठौर दीक्षावालेके अन्न खानेसे कुछ दोष नहीं लगता. सो पशुका हिंसन तुम्हारे यहाँ हो चुका है, सौत्रामण्य यज्ञ आपके हैही नहीं, सो आपके अन्न भोजनमें हमको किसी प्रकार दोष नही है ॥ ८ ॥ इस प्रकार गोपोंने उनको शास्त्रानुसार समझाया भी, परन्तु तौ भी वह ब्राह्मण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी बातको सुनी अनसुनी करगये क्योकि वह ब्राह्मण क्षुद्रफल वाले स्वर्गके जानेकी इच्छा कर रहे थे, वह क्लेशकारी कर्ममें अपनी

दीक्षायाः पशुसंस्थायाः सौत्रामण्याश्च सत्तमाः ॥ अन्यत्र दीक्षितस्यापि नान्नमश्नन् हि दुष्यति ॥ ८ ॥ इति ते भग
वद्याच्ञां शृण्वंतोऽपि न शुश्रुवुः ॥ क्षुद्राशा भूरिकर्माणो बालिशा वृद्धमानिनः ॥ ९ ॥ देशः कालः पृथग् द्रव्यं मंत्र तंत्र
र्त्विजोऽग्नयः ॥ देवता यजमानश्च क्रतुधर्मश्च यन्मयः ॥ १० ॥ तं ब्रह्म परमं साक्षाद्भगवंतमधोक्षजम् ॥ मनुष्यदृष्ट्या
दुष्प्रज्ञा मर्त्यात्मानो न मेनिरे ॥ ११ ॥ न ते यदोमिति प्रोचुर्न नेति च परंतप ॥ गोपा निराशाः प्रत्येत्य तथोचुः कृष्ण
रामयोः ॥ १२ ॥ तदुपाकर्ण्य भगवान् प्रहस्य जगदीश्वरः ॥ व्याजहार पुनर्गोपान् दर्शयन् लौकिकीं गतिम् ॥ १३ ॥

मूर्खतासे लग रहेथे और अपने आपको बड़ा ज्ञानी और महात्मा जानतेथे ॥ ९ ॥ देश काल अलग अलग, चरु पुरोडाशादिक सामग्री मंत्र, तंत्र, ऋत्विज्, अग्नि, देवता, यजमान, यज्ञ, धर्मफल, यह सब कृष्णमय हैं ॥ १० ॥ सो इंद्रियोंसे परे साक्षात् परब्रह्म भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको उन कुत्सित बुद्धिवाले मूर्ख देहाभिमानी देहकोही आत्मा माननेवाले ब्राह्मणोने अज्ञानवश हो उनको कुछ भी नहीं पहिचाना मनुष्यही जानके अवज्ञा करी ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे परंतप! उन ब्राह्मणोने चुप साध ली, न तो अपने मुखसे हां की और न ना की, तब गोपनिराश होकर लौट आये और श्रीकृष्ण, बलरामके पास आनकर कहा कि भले ब्राह्मणोके पास भेजा, उन्होने कुछ भी नहीं दिया, देखो हमारा अपमान भी हुआ और भोजन भी नही मिला, अब क्या उपाय करें? भूखके मारे तो प्राण निकले जाते हैं ॥ १२ ॥ जगदीश्वर श्रीकृष्णभगवान इस बातको सुनकर हँसे और फिर गोपोसे कहा कि, कार्यवालेको निराश होना नहीं चाहिये और माँगनेवालेको

मान कहाँ ? क्योंकि उसका मान तो सदैवही भंग रहता है । लौकिकरीति दिखलानेके लिये फिर श्रीकृष्णचन्द्रने गोपोंसे कहा कि ॥ १३ ॥ अब तुम फिर जाओ और उन ब्राह्मणोंकी स्त्रियोसे कहो कि, कृष्ण बलदेव दोनों भाई गायें चराते चराते यहाँ आगये हैं और भूखे हैं वह तुमको मुँह माँगा भोजन देकर तुम्हारा मनोरथ पूर्ण करैंगी, क्योंकि वह शरीरसे तो घरमें वास करैहैं, परन्तु उनका मन मुझमेंही लग रहा है, इसीसे मुझमें उनका बड़ा प्यार है ॥ १४ ॥ श्रीकृष्णकी बात सुनकर ग्वाल फिर गये, देखा तो पत्नीशालामें सब ब्राह्मणी शृंगार किये बैठी थीं उनके पास जाकर गोपोंने नमस्कार कर अधीनतासे यह वचन कहा ॥ १५ ॥ हे ब्राह्मणकी भार्याओ ! तुमको नमस्कार है, तुम हमारी एक बात सुनो, श्रीकृष्णचन्द्र आपके समीपही आगये हैं, उन्होंने हमको तुम्हारे पास भेजाहै ॥ १६ ॥ ग्वाल बाल और बलदेवजीको संगलेके गायें चराते चराते

मां ज्ञापयत पत्नीभ्यः ससंकर्षणमागतम् ॥ दास्यंति काममन्नं वः स्निग्धा मय्युषिता धिया ॥ १४ ॥ गत्वाऽथ पत्नीशालायां दृष्ट्वाऽऽसीनाः स्वलंकृताः ॥ नत्वा द्विजसतीर्गोपाः प्रश्रिता इदमब्रुवन् ॥ १५ ॥ नमो वो विप्रपत्नीभ्यो निबोधत वचांसि नः ॥ इतोऽविदूरे चरता कृष्णेनेहेषिता वयम् ॥ १६ ॥ गाश्चारयन्स गोपालैः स रामो दूरमागतः ॥ बुभुक्षितस्य तस्यान्नं सानुगस्य प्रदीयताम् ॥ १७ ॥ श्रुत्वाऽच्युतमुपायातं नित्यं तद्दर्शनोत्सुकाः ॥ तत्कथाक्षिप्तमनसो बभूवुर्जातसंभ्रमाः ॥ १८ ॥ चतुर्विधं बहुगुणमन्नमादाय भाजनैः ॥ अभिसस्रुः प्रियं सर्वाः समुद्रमिव निम्नगाः ॥ १९ ॥

इतनी दूर चले आये हैं, इस समय भूखे हैं और उनके मित्र हम भी भूखे हैं, सो कुछ भोजन चाहते हैं तुम कृपा करके हमको दो ॥ १७ ॥ नित्य श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनकी चाहनावाली और कृष्णचन्द्रकी कथामें तन, मन, धन, लगानेवाली, वह ब्राह्मणोंकी स्त्रियें व्रजभूषणका आना सुनकर अत्यन्त हर्षमानहुई, क्योंकि उनका मन तो पहिलेही श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दमें लग रहा था ॥ १८ ॥ बड़े बड़े थालोंमें सुन्दर सुगन्ध युक्त चारप्रकारका भोजन भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, चोष्य ( चने, चबैना, रोटी, पूरी यह भक्ष्य ) ( दाल, भात, इत्यादि भोज्य ) ( कढी, क्षीर, इत्यादि लेह्य )( ऊख, आम, नींबू, इत्यादि चोष्य ) सब ब्राह्मणोंकी स्त्रियें अपने मनमोहनप्यारेके लिये भोजन लेलेकर ऐसे धाईं जैसे नदियें

समुद्रमें को जाती हैं ॥ १९ ॥ उनके पति, भाई, बन्धु, पुत्रोंने बहुतेरा रोका परंतु वह न रुकीं. क्योंकि उनके मन तो श्रीकृष्णचन्द्रके चरणार विन्दमें बरसोंसे लग रहे थे तब उन ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंने ॥ २० ॥ उसी अशोक वृक्षके नवपल्लवोंसे शोभायमान यमुनाके निकट उपवनमें ग्वाल वालोंको संग लिये भाई बलराम समेत मनमोहनप्यारेको फिरते देखा ॥ २१ ॥ श्यामस्वरूप, पीतवसन धारन किये, वनमाला पहिरे; मोर पुच्छका मुकुट शीशपर धरे, खरिया, गेरूके छाप लगाये, धातु मूँगा पहिरे, नटवर वेष बनाये, सखाके कण्ठमें भुजा डाले, दूसरे हाथमें कमलके फूलको घुमाते, कानोमें कमलके फूल लटकाये, कपोलोंपर अलकें छिटकाये, मन्दमन्द मुसकाते श्रीकृष्णचन्द्रको देखा ॥ २२ ॥ हे राजन् ! जैसे जैसे गुण कृष्ण प्यारेके अपने कानोंसे सुनके देखनेकी अत्यन्त अभिलाषा थी वैसेही प्रत्यक्ष जाकर अपने नेत्रोंसे देखे

निषिध्यमानाः पतिभिर्भ्रातृभिर्बंधुभिः सुतैः ॥ भगवत्युत्तमश्लोके दीर्घश्रुतधृताशयाः ॥ २० ॥ यमुनोपवनेऽशोकन वपल्लवमंडिते ॥ विचरंतं वृतं गोपैः साग्रजं ददृशुः स्त्रियः ॥ २१ ॥ श्यामं हिरण्यपरिधिं वनमाल्यबर्हधातुप्रवालनटवे षमनुव्रतांसे ॥ विन्यस्तहस्तमितरेण धुनानमब्जं कर्णोत्पलालककपोलमुखाब्जहासम् ॥ २२ ॥ प्रायः श्रुतप्रियतमो दयकर्णपूरैर्यस्मिन्निमग्नमनसस्तमथाक्षिरंध्रैः ॥ अंतः प्रवेश्य सुचिरं परिरभ्य तापं प्राज्ञं यथाभिमतयोर्विजहुर्नरेंद्र ॥ २३ ॥ तास्तथा त्यक्तसर्वाशाः प्राप्ता आत्मदिदृक्षया ॥ विज्ञायाखिलदृग् द्रष्टा प्राह प्रहसिताननः ॥ २४ ॥ स्वागतं वो महाभागा आस्यतां करवाम किम् ॥ यन्नो दिदृक्षया प्राप्ता उपपन्नमिदं हि वः ॥ २५ ॥

और अपने आपको परमबडभागी समझकर उस व्रजराजके अनूप स्वरूपको नेत्रोंके द्वारा हृदयमें लेजाकर बहुत देरतक आलिंगन किया और मनमोहनप्यारेको वहीं रहनेको स्थान दे सर्वत्र तापको त्याग दिया, जैसे अहंकार वृत्तियाँ सुषुप्ति अवस्थाकी साक्षी हैं उनको आलिंगन करके और उनहींमें लीन होकर सब तापको त्याग देती हैं ॥ २३ ॥ पुत्रादिक गृहादिककी सब आश छोडकर मेरा दर्शन करनेके लिये आई हैं उन ब्रह्मपत्नियोंको देखकर सबकी बुद्धिकी परीक्षा करनेवाले श्रीकृष्णचंद्र मुसकाके बोले ॥ २४ ॥ कि, हे बडभगिनीयो ! तुमने बहुत अच्छा किया जो यहाँ आईं आओ आओ हमारे समीप बैठो । इस समय हम तुम्हारी क्या शुश्रूषा करें ? हमारे लिये क्या आज्ञाहै ? हमारा

भोजन लेकर आई, इससे अधिक और कुछ
दर्शन करनेके लिये आई हो सो तुमको योग्य है, तुम हमको भूखा समझकर इस महानिर्जन वनमें भोजन लेकर आईं, इससे अधिक और कुछ
दया है ? इसके बदलेमें हम तुम्हें क्या दें ? जो इस समय हमारा घर भी धोरे होता तो कुछ पान फूल तुम्हारे आगे धरते सो वृन्दावनभी हमारा
यहाँसे बहुत दूर है, हमसे आपकी कुछ भी सेवा न बन पडी, इस बातका बड़ा पछतावाहै और हमारा मुख नही जो आपके प्रेमकी और परिश्रमकी
प्रशंसा करसकैं, इस समय हम सब प्रकारसे लाचार हैं ॥ २५ ॥ अपने स्वार्थके देखनेवाले ज्ञानी पुरुष आत्मारूप प्रिय जो मैं हूँ, सो मुझमें फलकी
बुद्धि अनिच्छा करके निरन्तर यथार्थ साक्षात् भक्ति करते हैं ॥ २६ ॥ परन्तु आत्मा सबसे अधिक प्रिय है. विचार लो प्राण, बुद्धि, मन, तनु,
धन, स्त्री, पुत्र, आदिक सब वस्तु जिस आत्माके सम्बन्धसे प्रिय लगते हैं फिर भला उस आत्मासे बढ़कर और कौनसी वस्तु प्रिय है ॥ २७ ॥

**नन्वद्धा मयि कुर्वन्ति कुशलाः स्वार्थदर्शनाः ॥ अहैतुक्यव्यवहितां भक्तिमात्मप्रिये यथा ॥ २६ ॥ प्राणबुद्धिमनस्स्वात्मदारापत्यधनादयः ॥ यत्संपर्कात्प्रिया आसंस्ततः कोन्वपरः प्रियः ॥ २७ ॥ तद् यात देवयजनं पतयो वो द्विजातयः॥ स्वसत्रं पारयिष्यंति युष्माभिर्गृहमेधिनः ॥ २८ ॥ पत्न्य ऊचुः ॥ मैवं विभोऽर्हति भवान्गदितुं नृशंसं सत्यं कुरुष्व निगमं तव पादमूलम् ॥ प्राप्ता वयं तुलसिदामपदावसृष्टं केशैर्निवोढुमतिलंघ्य समस्तबंधून् ॥ २९ ॥**

जबतक तुम न जाओगी तबतक यज्ञ पूर्ण
इसलिये हे सुशीलाओ ! अब तुम अपनी यज्ञशालामें जाओ तुम कृतार्थ होगईं पति तुम्हारे गृहस्थ हैं, जबतक तुम न जाओगी तबतक यज्ञ पूर्ण
न होगा,क्योंकि,विना स्त्रीके यज्ञ पूरा नहीं होता इसलिये वह लोग यज्ञको तुम्हारे साथही पूरा करेंगे॥२८॥विप्रपत्नियोंने कहा कि,हे नाथ! आपको
अपने कोमल मुखारविन्दसे ऐसे कठोर वचन नहीं कहने चाहिये, क्योंकि आपहीने गीतामें कहा है, ( न मे भक्तः प्रणश्यति ) अर्थात् मेरे भक्तोंका
नाश नहीं होता ( न स पुनरावर्तते ) अर्थात् मुझमें प्राप्त होकर फिर लौट नहीं आता, यह आपहीकी आज्ञा है, फिर अपनी प्रतिज्ञाको सत्य क्यों
नहीं करते ? इधर उधर क्या देख रहे हो ? तुमने अपने चरणसे जो तुलसीकी माला ठुकरादी है उसको बड़े आदर सत्कारसे शिरपर चढ़ानेके
लिये अर्थात् आपके चरणारविन्दकी सेवा करनेके लिये आपकी शरण आई हैं, अब सब बन्धुजनोंको त्यागकर आपके चरण शरण हैं ॥ २९ ॥

हे दीनदयालु ! हम यही चाहती हैं कि, आपहीके चरणारविन्दमें हमारे देह पडे रहैं, स्वर्गादिकका सुखभोग हम नहीं चाहतीं, हमको तो अपना दासभावही अच्छा है ॥ ३० ॥ द्विजपत्नियोंकी प्रेम प्रीति भरी मधुर वाणी सुनकर मनहरण प्यारे स्नेहयुक्त मनोहर वचन बोले कि, तुम निःसन्देह अपने घर जाओ, तुम्हारे पति, पिता, तात, माता, भ्राता, पुत्र, तुम्हारी कुछ निंदा न करेंगे और संसारमें भी कोई मनुष्य तुमको दोष न लगा वेगा, देवताओंको साक्षात् दिखलाकर कहा कि, सब देवता और मनुष्यों को मेरा कहना स्वीकार है ॥ ३१ ॥ इस संसारमें शरीरके स्पर्श होनेसे प्रीति नहीं रहती और अनुराग भी नहीं बढ़ता, इसलिये, तुम घरमें रहकर मुझमें मन लगाओ तो बहुत शीघ्र मुझको पाओगी ॥ ३२ ॥ ( मेरा स्मरण, दर्शन, ध्यान, कीर्त्तन करनेसे जैसा भाव मुझमें होता है वैसा समीप रहनेसे नहीं होता, इसलिये तुमको उचित है कि, शीघ्र अपने

गृह्णंति नो न पतयः पितरौ सुता वा न भ्रातृबंधुसुहृदः कुत एव चान्ये ॥ तस्माद्भवत्प्रपदयोः पतितात्मनां नो नान्या भवेद्गतिमरिंदम तद्विधेहि ॥ ३० ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ पतयो नाभ्यसूयेरन्पितृभ्रातृसुतादयः ॥ लोकाश्च वो मयोपेता देवा अप्यनुमन्वते ॥ ३१ ॥ न प्रीतयेऽनुरागाय ह्यंगसंगो नृणामिह ॥ तन्मनो मयि युंजाना अचिरान्मामवाप्स्यथ ॥ ३२ ॥ ( स्मरणाद्दर्शनाद्ध्यानान्मयि भावोऽनुकीर्तनात् ॥ न तथा सन्निकर्षेण प्रतियात ततो गृहान् ॥) श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्ता मुनिपत्न्यस्ता यज्ञवाटं पुनर्गताः ॥ ते चानसूयवः स्वाभिः स्त्रीभिः सत्रमपारयन् ॥ ३३ ॥ तत्रैका विधृता भर्त्रा भगवंतं यथाश्रुतम् ॥ हृदोपगुह्य विजहौ देहं कर्मानुबंधनम् ॥ ३४ ॥ भगवानपि गोविंदस्तेनैवान्नेन गोपकान् ॥ चतुर्विधेनाऽऽशयित्वा स्वयं च बुभुजे प्रभुः ॥ ३५ ॥

मखभवनको जाओ ) ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, इसप्रकार जब श्रीकृष्णने द्विजपत्नियोंको समझाया तब वह द्विजांगना यज्ञशालामें पहुँची और उन ब्राह्मणोंने कुछ अपराध उनको न लगाया, निर्दोष समझकर अपनी स्त्रियोंके साथ आनन्दपूर्वक यज्ञ समाप्त किया ॥ ३३ ॥ जिस समय सब स्त्रियें श्रीकृष्णके पासको भोजन लेकर चलीं उस समय एक स्त्रीके पतिने अपनी स्त्रीको जानेसे रोक लियाथा, उसनें जैसा श्रीकृष्णका रूप, रंग, स्वभाव कानोंसे सुन रक्खाथा उसी रूपका ध्यानकर हृदयमें आलिंगन करके कर्मोंके अधीन जो देह था उसको त्यागकर चैतन्यस्वरूप भगवद्रूपमें लय होगई ॥ ३४ ॥ और जो जो पक्वान्न मिठाई द्विजपत्नियोंने लाइ थीं उन चारप्रकारके व्यंजनोंको यमुनाके निकट

कुंजोंकी छायामें बैठ, अतिप्रसन्न हो श्रीकृष्ण वृन्दावनविहारी अपने हाथसे भोजन करातेथे और सब सखा उन भोजनोंकी प्रशंसा कर करके
प्रेमसे भोग लगारहे थे. जब सब सखा भोजन कर चुके तो पीछे अपने आप भी भोजन करके ब्राह्मणियोंकी बड़ी सराहना की ॥ ३५ ॥
इस प्रकार मनुष्यरूप धारण कर लीला करके लोगोंकी सदृश गोप गोपियोंको आनंददेके आपभी उनके साथ रमण करते भये ॥ ३६ ॥
इसके उपरान्त वह ब्राह्मण अपने भोजन न देनेके अपराधको स्मरण करके दुःख पाते भये क्योंकि श्रीकृष्ण और बलदेवको सामान्य मनुष्य
समझके अन्न नहीं दिया॥३७॥उन अपनी पत्नियोंकी श्रीकृष्ण भगवान्में अलौकिक प्रीति देखकर और अपने आपको भक्तिहीन समझकर

एवं लीलानरवपुर्नृलोकमनुशीलयन् ॥ रेमे गोगोपगोपीनां रमयन्रूपवाक्कृतैः ॥ ३६ ॥ अथानुस्मृत्य विप्रास्ते अन्वत
प्यन् कृतागसः ॥ यद्विश्वेश्वरयोर्याच्ञामहन्म नृविडंबयोः ॥ ३७ ॥ दृष्ट्वा स्त्रीणां भगवति कृष्णे भक्तिमलौकिकीम् ॥
आत्मानं च तया हीनमनुतप्ता व्यगर्हन् ॥ ३८ ॥ धिग् जन्म नस्त्रिवृद्विद्यां धिग् व्रतं धिग् बहुज्ञताम् ॥ धिक्
कुलं धिक् क्रियादाक्ष्यं विमुखा ये त्वधोक्षजे ॥ ३९ ॥ नूनं भगवतो माया योगिनामपि मोहिनी ॥ यद्वयं गुरवो
नृणां स्वार्थे मुह्यामहे द्विजाः ॥ ४० ॥ अहो पश्यत नारीणामपि कृष्णे जगद्गुरौ ॥ दुरंतभावं योऽविध्य
न्मृत्युपाशान्गृहाभिधान् ॥ ४१ ॥

अत्यन्त दुःखी हो बारम्बार अपने आपको धिक्कार दे देकर अपनी निन्दा करते थे ॥ ३८ ॥ शुद्ध माता पितासे, सावित्री यज्ञोपवीतहुएसे,
यज्ञकी दीक्षा लियेसे यह तीन प्रकारका हमारा जन्म है इसको हमारी विद्याको हमारे कर्मको और हमारी चतुराईको बारम्बार धिक्कार है
हमारे व्रत करनेको धिक्कार है हमारे अनेक शास्त्रके पढ़नेको धिक्कार हमारे कुलको और क्रिया दक्षताको भी धिक्कार है,
क्योंकि जिससे जगदीश्वर भगवान्से विमुख हुए इसलिये हमको धिक्कार है और इस हमारी अधम बुद्धिको धिक्कार है ॥ ३९ ॥ निश्चय है
कि, भगवान् वासुदेवकी माया योगियोंको मोह उपजानेवाली है, इस मायासे मनुष्योंमें गुरु ब्राह्मण जो हम हैं सो स्वार्थमें मोहित

होरहेहैं हाय अहो बड़े आश्चर्यकी बातहै देखो! जगद्गुरु श्रीकृष्णचन्द्रमें स्त्रियोंकी कैसी अलौकिक भक्तिहै देखो! जिस भक्तिने गृहरूप मृत्युकी, फाँसियोंको काट दिया॥४०॥४१॥ तो विचारतो करो यह स्त्रीकी जाति, कैसी अशुद्ध है न तो इनके उपवीतसंस्कार है न गुरुके समीप वास है न तप है न जप है न आत्माका विचारहै न पवित्रताहै न सुकर्म है॥४२॥ तो भी योगीश्वरोंके ईश्वर परपुरुष श्रीकृष्णभगवान्में जैसी इन अबलाओंकी अचल भक्ति है ऐसी हम स्नान सन्ध्या-जप तप करनेवालोंकी भी नहीं तो धिक्कार है हमारे इस संस्कार और यज्ञव्यवहारको ॥ ४३ ॥ हम लोग कुछ भी अपने अर्थको नहीं पहिचानते घरके व्यवहारमें भूल रहेहैं और ऐसे अचेत हैं कि आगे पीछेकी कुछ भी सुधि नहीं, महात्माओंके आनन्द देनेवाले श्रीकृष्ण

नासां द्विजातिसंस्कारो न निवासो गुरावपि ॥ न तपो नात्ममीमांसा न शौचं न क्रियाः शुभाः ॥ ४२ ॥ अथापि उत्तमश्लोके कृष्णे योगेश्वरेश्वरे ॥ भक्तिर्दृढा न चास्माकं संस्करादिमतामपि ॥ ४३ ॥ ननु स्वार्थविमूढानां प्रमत्तानां गृहेहया ॥ अहो नः स्मारयामास गोपवाक्यैः सतां गतिः॥ ४४ ॥ अन्यथा पूर्णकामस्य कैवल्याद्याशिषां पतेः ॥ ईशितव्यैः किमस्माभिरीशस्यैतद्विडंबनम् ॥ ४६ ॥ हित्वाऽन्यान् भजते यं श्रीः पादस्पर्शाशयाऽसकृत् ॥ आत्मदोषापवर्गेण यद्याच्ञा जनमोहिनी॥४६॥ देशः कालः पृथग् द्रव्यं मंत्रतंत्रर्त्विजोऽग्नयः॥ देवता यजमानश्च क्रतुर्धर्मश्च यन्मयः ॥४७॥ स एष भगवान्साक्षाद्विष्णुर्योगेश्वरेश्वरः ॥ जातो यदुष्वित्यश्शृण्म ह्यपि मूढा न विद्महे॥ ४८ ॥

भगवान्ने गोपोंके वचनोंसे हमें सचेत किया हाय ! तो भी हम मूर्ख न चेते इसमें किसीका कुछ दोष नहीं यह सब हमारे कर्मोंका फल है ॥ ४४ ॥ पूर्ण जिनका मनोरथ मोक्षादिक सब मनोरथोंके अधीश्वर श्रीकृष्णभगवान् उनको हमसे मायाके वशीभूत पामर जीवोंसे क्या प्रयोजन था ? केवल भातका मांगना तो ईश्वरका कौतुक था ॥ ४५ ॥ देखो ! त्रिभुवनेश्वरी लक्ष्मी ब्रह्मादिक देवता और सब संसारको छोड़कर चरणारविन्दके स्पर्शकी चाहना करके अपना चंचलपना और दोष दूर करनेके लिये जिनका दिन रात भजन करती हैं उन श्रीकृष्णका माँगना केवल हम लोगोंको मोहका उत्पन्न करनेवाला है ॥४६॥ देश काल अलग अलग चरुपुरोडाशादिक द्रव्य, मंत्र, तंत्र, ऋत्विज, अग्नि, देवता, यजमान, यज्ञ, धर्म, यह

सब श्रीकृष्णका रूप है। सो साक्षात् श्रीकृष्णभगवान् विष्णु योगेश्वरोंके ईश्वरने यदुकुलमें आनकर जन्म लियाहै, यह बात हमने पण्डितलोगोंके मुखसे सुनी थी, परन्तु तो भी हम जान बूझकर मूर्ख अज्ञानी होगये ॥४७॥४८॥ कोई कोई ब्राह्मण कहनेलगे कि, अहो हम बड़े धन्यहैं क्योंकि हमारी ऐसी भक्तिमती स्त्री हुई कि, जिनकी भक्तिके प्रभावसे कृष्ण भगवान्में हमारी भी दृढ़ भक्ति हुई ॥ ४९ ॥ अकुण्ठ बुद्धि जो आप श्रीकृष्ण भगवान् हैं, सो आपके लिये बारम्बार नमस्कार है, जिसकी मायासे मोहितबुद्धि हो हम कर्म मार्गमें भटकते फिरते हैं ॥ ५० संसारकी मायासे जो हमारा चित्त मोहित हो रहाहै और आपकी महिमाको हम नहीं जानते, ऐसे जो हम अज्ञनी लोगहैं सो हे दीनदयालु ! हमारा अपराध क्षमा

अहो वयं धन्यतमा येषां नस्तादृशीः स्त्रियः ॥ भक्त्या यासां मतिर्जाता ह्यस्माकं निश्चला हरौ ॥ ४९ ॥ नमस्तस्मै भगवते कृष्णायाकुंठमेधसे ॥ यन्मायामोहितधियो भ्रमामः कर्मवर्त्मसु ॥५०॥ स वै न आद्यः पुरुषः स्वमायामोहितात्मनाम्॥ अविज्ञातानुभावानां क्षंतुमर्हत्यतिक्रमम् ॥५१॥ इति स्वाघमनुस्मृत्य कृष्णे ते कृतहेलनाः॥ दिदृक्षवोऽप्यच्युतयोः कंसाद्भीता न चाऽचलन् ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भाग०म० द० पू० यज्ञपत्न्युद्धरणदीक्षितानुतापनं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ भगवानपि तत्रैव बलदेवेन संयुतः ॥ अपश्यन्निवसन्गोपानिंद्रयागकृतोद्यमान् ॥ १ ॥ तदभिज्ञोऽपि भगवान्सर्वात्मा सर्वदर्शनः ॥ प्रश्रयावनतोऽपृच्छद्वृद्धान्नन्दपुरोगमान् ॥ २ ॥

कीजै ॥ ५१ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् के अपराधी जो ब्राह्मण हैं, उनको अपने अपराधको स्मरण करके कृष्ण, बलदेवके दर्शनकी इच्छा हुई परन्तु कंसके भयके मारे नही जासके ॥ ५२ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां यज्ञपत्न्युद्धरणं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ दोहा—चौविसवें अध्यायमें, इन्द्र यज्ञको त्याग । गोवर्द्धन पूजन कियो, सबन सहित अनुराग ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले हे राजन् ! श्रीकृष्ण भगवान् अपने बड़ेभाई बलदेवजी सहित सुखसे रहते थे कि, इन्द्रके यज्ञकी तय्यारी होती देखते भये ॥ १ ॥ सब प्राणियोंके आत्मा भगवान् सर्वव्यापक सब बतोंके जाननेवाले, जानते भी थे कि, इन्द्रके यज्ञका प्रबंध होरहा है तो भी नंदरानीसे बूझने

लगे कि, माताजी ! आज क्या है ? जो घर घर पकवान मिठाई बन रही है और तुम भी बडी धूमधाममें हो ? मुझे समझाकर कहो कि, यह क्या भेद है ? जो मेरे मनका संशय मिटै ? यशोदा बोलीं कि, पुत्र ! इस समय मुझको सावकाश नहीं यह सब वृत्तान्त तुम अपने पितासे जाकर बूझो वह तुम्हारा सब सन्देह दूर करदेंगे, यह सुन नन्दजीके पास जाकर श्रीकृष्ण बोले ॥ २ ॥ कि, पिता ! आज क्या है ? जो सब ब्रजमें कड़ाही खड़क रही है और अनेक अनेक प्रकारके व्यंजन बन रहे हैं, सब ठौर ठौर कोलाहल मचरहा है और ग्वालबाल चारों ओर भागे भागे फिरते हैं, क्या उत्सव है ? किस देवताके नामका यज्ञ है ? क्या इसका फल है ? कौनसे देवताका पूजन है ? क्या क्या उसमें गुण हैं ? कौन इसका अधिकारी है ? किस किस वस्तुसे यज्ञ होताहै ॥ ३ ॥ हे पिता ! मुझे इस बातके सुननेकी बड़ी अभिलाषा है. सज्जनपुरुष सब प्राणियोंमें और स्थानोंमें आत्माको

कथ्यतां मे पितः कोऽयं संभ्रमो व उपागतः ॥ किं फलं कस्य चोद्देशः केन वा साध्यते मखः ॥ ३ ॥ एतद्ब्रूहि महान्कामो मह्यं शुश्रूषवे पितः ॥ न हि गोप्यं हि साधूनां कृत्यं सर्वात्मनामिह ॥ ४ ॥ अस्त्यस्वपरदृष्टीनाममित्रोदास्तविद्विषाम् ॥ उदासीनोऽरिवद्वर्ज्य आत्मवत्सुहृदुच्यते ॥ ५ ॥ ज्ञात्वाऽज्ञात्वा च कर्माणि जनोऽयमनुतिष्ठति ॥ विदुषः कर्मसिद्धिः स्यात्तथा नाविदुषो भवेत् ॥ ६ तत्र तावत्क्रियायोगो भवतां किं विचारितः ॥ अथ वा लौकिकस्तन्मे पृच्छतः साधु भण्यताम् ॥ ७ ॥

देखते हैं उनसे कोई कर्म छिपा नही है और छिपानेके योग्य भी नहीं है ॥ ४ ॥ साधु पुरुष अपना बिराना कुछ नहीं समझते उनकी समदृष्टि है, मित्र उदासीन ! वा वैरी भी उनका कोई नहीं होता, उदासीन तो शत्रुकी सदृश वर्जित है, सुहृद् आत्माकी समान मानना चाहिये, इससे उसको अवश्य सम्मतिमें साथ करले ॥ ५ ॥ यह प्राणी जानकर भी कर्म करता है और बिना जाने भी कर्म करता है परंतु जानकर जो करता है उसका फल तत्काल मिलता है और जो बिना जाने कर्म करता है उसका कार्य किसी प्रकार सिद्ध नहीं होता ॥ ६ ॥ आपने जो यह यज्ञका अनुष्ठान कर रक्खा है सो शास्त्रकी रीतिसे किया है, अथवा लोकरीतिसे किया है और यह रीति आपके यहाँ परम्परासे चली आई है वा आज

किसीने नई बताई है, यह आपसे मेरा निवेदन है कि, आप कृपाकर मुझसे कहो ॥ ७ ॥ श्रीकृष्णके गम्भीर वचन सुनकर नन्दरायजी बोले कि, बेटा ! क्या यह वृत्तान्त तुमने आजतक नहीं सुना ! मेघरूप भगवान् इन्द्र हैं और मेघही उनकी प्यारी मूर्ति है यही प्राणियोंके प्राणोंकी रक्षा करनेवाला है और संतोष देनेवाले जलकी वर्षा करता है ॥ ८ ॥ मेघोंका राजा भगवान् इन्द्र है उसको हम भी और संसारके दूसरे पुरुषभी उसी मेघपतिके वरसाये जलसे उत्पन्न हुवा जो अन्न है उसीसे यह यजन करते हैं, उसके करनेसे देवता, पितृ, प्रसन्न होते हैं. अनेक प्रकारकी ऋद्धि सिद्धि उत्पन्न होती है वन उपवन फूलतेहैं, तृण, घास उत्पन्न होताहै, उससे सब पशु, पक्षी, जीव, जन्तु आनन्द पातेहैं और उस यजन कर्मके उपरान्त जो

नंद उवाच ॥ पर्जन्यो भगवानिंद्रो मेघास्तस्यात्ममूर्तयः ॥ तेऽभिवर्षंति भूतानां प्रीणनं जीवनं पयः ॥ ८ ॥ तं तात वयमन्ये च वार्मुचां पतिमीश्वरम् ॥ द्रव्यैस्तद्रेतसा सिद्धैर्यजन्ते क्रतुभिर्नराः ॥ ९ ॥ तच्छेषेणोपजीवन्ति त्रिवर्गफलहेतवे ॥ पुंसां पुरुषकाराणां पर्जन्यः फलभावनः ॥ १० ॥ य एवं विसृजेद्धर्मं पारंपर्यागतं नरः ॥ कामाद्द्वेषाद्भयाल्लोभात्स वै नाप्नोति शोभनम् ॥ ११ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वचो निशम्य नन्दस्य तथाऽन्येषां व्रजौकसाम् ॥ इन्द्राय मन्युं जनयन्पितरं प्राह केशवः ॥ १२ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ कर्मणा जायते जंतुः कर्मणैव विलीयते ॥ सुखं दुःखं भयं क्षेमं कर्मणैवाभिपद्यते ॥ १३ ॥

शेषान्न रहजाता है उसीकी प्राप्तिके लिये अपनी जीविका करके धर्म करते हैं और धर्म, अर्थ, काम, मोक्षका सेवन करते हैं ॥ ९ ॥ १० ॥ हे पुत्र ! यह इन्द्रयज्ञकी रीति हमारे यहाँ परम्परासे चली आई है, कुछ आज ही किसी पण्डितने नई नहीं बनाई, जो धर्म परम्परासे चला आयाहै और जो मनुष्य काम, लोभ, भय, द्रोहसे उसको छोड़ देते हैं उन पुरुषोंका कभी कल्यान नहीं होता ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित ! नंदराय और वृद्ध वृद्ध व्रजवासियोंके ऐसे वचन सुनकर इन्द्रके ऊपर अत्यन्त क्रोधकरके उसका मान घटानेके लिये श्रीकृष्णभगवानने अपने पिता नन्दजीसे कहा ॥ १२ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे पिताजी ! कर्महीसे प्राणी जन्म लेताहै और कर्महीसे देहका त्याग करताहै, दुःख, सुख, भय, कल्यान,

कुशल यह सब कर्महीके अधीन हैं ॥१३॥ कोई कोई मतवाले ऐसा कहते हैं कि, ईश्वर प्राणियोंके किये हुए कर्मोंके फलका देनेवाला है इससे तो यह सिद्ध हुवा कि, ईश्वर कर्मोंके वशीभूत है जैसा कर्म जिसने किया वैसाही फल मिला ईश्वर अपनी ओरसे कुछ नहीं करसक्ता, इस बातसे यह निश्चय हुवा कि, फलकी सिद्धि देनेवाला कर्मही प्रधान रहा, इसलिये कर्मही जब मुख्य पर ठहरा तो फिर ईश्वर क्या वस्तु है ? उसे तो ऐसा समझो कि, जैसे बकरीके कण्ठके स्तन ॥१४॥ जब कर्मही प्रधान ठहरा, तो इन्द्रसे क्या प्रयोजन ? जब सब प्राणी अपने अपने कर्मोंके अनुसार भोग भोगते हैं, पूर्वजन्मके संस्कारजन्य जो कर्म हैं उनको इन्द्रभी किसीप्रकार नहीं घटा बढ़ा सक्ता ॥ १५ ॥ प्राणी स्वभावहीके वशीभूत हैं और स्वभावहीको वर्तें हैं देवता, असुर, मनुष्य यह सब स्वभावहीके वशमें हैं और कर्मकी प्रवृत्ति भी स्वभावके अधीन है तो फिर उस प्रवृत्तिमें ईश्वरकी

**अस्तिचेदीश्वरः कश्चित्फलरूप्यन्यकर्मणाम् ॥ कर्तारं भजते सोऽपि न ह्यकर्तुः प्रभुर्हि सः ॥ १४ ॥ किमिंद्रेणेह भूतानां स्वस्वकर्मानुवर्तिनाम् ॥ अनीशेनान्यथा कर्तुं स्वभावविहितं नृणाम् ॥ १५ ॥ स्वभावतंत्रो हि जनः स्वभावमनुवर्तते ॥ स्वभावस्थमिदं सर्वं सदेवासुरमानुषम् ॥ १६ ॥ देहानुच्चावचाञ्जंतुः प्राप्योत्सृजति कर्मणा ॥ शत्रुर्मित्रमुदासीनः कर्मैव गुरुरीश्वरः ॥ १७ ॥ तस्मात्संपूजयेत्कर्म स्वभावस्थः स्वकर्मकृत् ॥ अंजसा येन वर्तेत तदेवास्य हि दैवतम् ॥ १८ ॥ आजीव्यैकतरं भावं यस्त्वन्यमुपजीवति ॥ न तस्माद्विंदते क्षेमं जारं नार्यसती यथा ॥ १९ ॥**

कुछ आवश्यकता नहीं ॥ १६ ॥ यह जीव कर्महीसे छोटे बड़े देहको पाता है और त्यागता है. कर्मही शत्रु है, कर्मही मित्र है, कर्मही गुरु है, कर्मही ईश्वर है ॥ १७ ॥ इस लिये स्वभावमें स्थित होकर अपने कर्मोंका अनुष्ठान करे. यही मुख्य है. यद्यपि देवताके नामसे यज्ञ, व्रत, पूजन, हवन, किया बस उस करनेहीका नाम कर्म है. यद्यपि तुमको यह सन्देह हो कि, बिना देवताके हमारा कार्य सिद्ध नहीं होसक्ता, देवताही हमारा कार्य करता है, तो भी देवता कर्मकेही अधीन ठहरा, देखो ! तुम किसी देवताका नाम लेकर अग्निपर दूधका पात्र रखदो, वह दूध औटजायगा और देवताका नाम नहीं भी लो तो भी औटजायगा, परंतु बिना अग्निपर धरे किसी प्रकार नहीं औट सक्ता, तो मुख्य कर्मही ठहरा, क्योंकि बिना कर्म कुछ नहीं होसक्ता अनायास पूर्वक कर्मकी पूजाकरै और जिससे जिस पुरुषका निर्वाह हो वही उसका देवता है ॥ १८ ॥ जो पुरुष एक पदार्थका सेवन

करके दूसरे पदार्थका सेवन करते हैं, वह पुरुष कभी कल्याणको नहीं पाते. जैसे व्यभिचारिणी स्त्री परपुरुषका सेवन करके कल्याणको नहीं
पाती ॥ १९ ॥ हे पिता ! चारो वर्णोंको चाहिये कि, अपने अपने धर्मपर आरूढ़ रहैं. ब्राह्मणको चाहिये वेद पढ़ै और उसीसे अपनी आजीविका
करै. क्षत्रियको चाहिये कि, पृथ्वीकी रक्षा करै. वैश्य व्यापारादिकसे अपना उदर पूर्ण करै और शूद्रको चाहिये कि. ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यकी सेवा करके
अपना प्रतिपाल करै ॥ २० ॥ खेती, वाणिज्य, गोरक्षा और व्याजलेना यह चार प्रकारकी वैश्यकी जीविका है. इन चारोंमें हमारे तो सदा
गायोसेही जीविका है ॥ २१ ॥ हे पिता ! ऐसा कभी मत समझना कि हमारी गायोंकी वृद्धि और आजीवका इन्द्रहीके अधीन है, क्योंकि सत्त्व
गुण, रजोगुण, तमोगुण इन्हीं तीन गुणोसे विश्वका पालन उत्पत्ति नाश होता है. इस रजोगुणसे स्त्री पुरुषसे मिलके त्रिविध जगत उत्पन्न होता

वर्त्तेत ब्रह्मणा विप्रो राजन्यो रक्षया भुवः ॥ वैश्यस्तु वार्तया जीवेच्छूद्रस्तु द्विजसेवया ॥ २० ॥ कृषिवाणिज्यगोरक्षा
कुसीदं तुर्यमुच्यते ॥ वार्त्ता चतुर्विधा तत्र वयं गोवृत्तयोऽनिशम् ॥ २१ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति स्थित्युत्पत्त्यंतहेतवः ॥
रजसोत्पद्यते विश्वमन्योन्यं विविधं जगत् ॥ २२ ॥ रजसा चोदिता मेघा वर्षंत्यंबूनि सर्वतः॥ प्रजास्तैरेव सिद्ध्यंति महेंद्रः
किं करिष्यति ॥ २३ ॥ न नः पुरो जनपदा न ग्रामा न गृहा वयम् ॥ नित्यं वनौकसस्तात वनशैलनिवासिनः ॥ २४ ॥
तस्माद्गवां ब्राह्मणानामद्रेश्चारभ्यतां मखः ॥ य इंद्रयागसंभारास्तैरयं साध्यतां मखः ॥ २५ ॥ पच्यंतां विविधाः
पाकाः सूपांताः पायसादयः ॥ संयावापूपशष्कुल्यः सर्वदोहश्च गृह्यताम् ॥ २६ ॥

है ॥ २२ ॥ रजोगुणकी प्रेरणासे मेघ सर्वत्र स्थानोंपर जल वर्षाते हैं, उसी जलसे प्रजाका जीवन होता है, इन्द्र इसमें क्या करसक्ता है ॥ २३ ॥
हमारे तो पुर, देश, नगर, ग्राम, घर कुछ भी नहीं है, हे तात ! केवल वनही हमारा घर है और सदा वन और पर्वतोंमें हमारा वास है
॥ २४ ॥ इसलिये गौ, ब्राह्मणकी सेवा करनी उचित है और पर्वतोंका पूजन करना चाहिये जिससे हमारी गायोंका और हमारा पालन पोषण
हो, सो हमारे समीप सब पर्वतोंमें श्रेष्ठ गोवर्द्धनपर्वत है उसीके यज्ञका प्रारम्भ करो, जो इन्द्रके यज्ञके लिये सामग्री इकट्ठी करी है उसी सामग्रीसे
गोवर्द्धनके यज्ञका प्रारम्भ करो ॥ २५ ॥ खीरसे आदि लेके दालतक अनेक अनेक प्रकारके व्यञ्जन बनाओ, गेहूंकी पूरी, कचौरी, उडद,

मूंगकी दाल, कढ़ी, पकौरी, रायता, चुनौरी, शाक, वासमतीके चावलोंका भात, दूध, दही, रबड़ी, मलाई और सब गायोंका दूध इकट्ठा करो ॥ २६ ॥ वेदके पढ़नेवाले ब्राह्मणोंको बुलाकर हवनकी सामग्री मँगाकर, अग्निमें होम कराओ और उन ब्राह्मणोंको भाँति भाँतिके अन्न, गोदान, दक्षिणा और अलंकार पहिराओ ॥ २७ ॥ और जो दीन भिखारी, कुत्ते चांडालसे आदि लेकर पतिततक हैं, सबको यथायोग्य भोजन कराओ गायोंको घास दो, गोवर्द्धनपर्वतको बलिदान दो ॥ २८ ॥ अच्छे अच्छे वस्त्र आभूषण पहिर चन्दनका तिलक लगाय, नये नये वस्त्र धारण करके, शृंगार बनाओ. गौ, ब्राह्मण, अग्नि; पर्वतकी प्रदक्षिणा करो ॥ २९ ॥ हे पिता ! मेरा तो यह मत है, आगे आपकी इच्छा हो सो कीजै यह गौ, ब्राह्मण और गोवर्द्धनपर्वतका यज्ञ मुझको तो अत्यन्त प्रिय है ॥ ३० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इन्द्रका गर्व दूर करनेके

हूयंतामग्नयः सम्यग् ब्राह्मणैर्ब्रह्मवादिभिः ॥ अन्नं बहुगुणं तेभ्यो देयं वो धेनुदक्षिणाः ॥ २७ ॥ अन्येभ्यश्चाऽऽश्वचां
डालपतितेभ्यो यथार्हतः ॥ यवसं च गवां दत्त्वा गिरये दीयतां बलिः ॥ २८ ॥ स्वलंकृता भुक्तवंतः स्वनुलिप्ताः सुवा
ससः ॥ प्रदक्षिणं च कुरुत गोविप्राऽनलपर्वतान् ॥ २९ ॥ एतन्मम मतं तात क्रियतां यदि रोचते ॥ अयं गोब्राह्मणा
द्रीणां मह्यं च दयितो मखः ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कालात्मना भगवता शक्रदर्पजिघांसया ॥ प्रोक्तं निशम्य नंदा
द्याः साध्वगृह्णंत तद्वचः ॥ ३१ ॥ तथा च व्यदधुः सर्वं यथाह मधुसूदनः ॥ वाचयित्वा स्वस्त्ययनं तद्द्रव्येण गिरिद्विजान्
॥ ३२ ॥ उपहृत्य बलीन्सर्वानादृता यवसं गवाम् ॥ गोधनानि पुरस्कृत्य गिरिं चक्रुः प्रदक्षिणम् ॥ ३३ ॥

लिये कालरूप भगवान्का बचन सुनकर नन्दादिक गोपोने और सब ब्रजवासियोंने परस्पर कहा कि, हे पुत्र ! मैं तेरा वचन किसीप्रकार नहीं फेरसक्ता और, न कोई और फेर सकै जो बात तुझको अच्छी लगे हम सब उसीमें प्रसन्न हैं. इस बातको सुनकर बड़े बड़े जो वृद्ध गोप थे, वह कहने लगे कि, कृष्ण सत्य कहता है, हमारा इन्द्रसे क्या प्रयोजन है ? हमको तो नदी, पहाड, वन सदा बने रहैं ॥ ३१ ॥ जिसप्रकार मधुसूदन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा उसीप्रकार सब ब्रजवासी स्वस्तिवाचन वचायके संपूर्ण इन्द्रके यज्ञकी सामग्री करते भये ॥ ३२ ॥ पर्वत और द्विजोंको आदर युक्त यथाविधि सन्मान करके सब ब्रजवासी गौवोंको आगे करके गोवर्द्धन पर्वतराजकी परिक्रमा करते भये ॥ ३३ ॥

फिर धूप, दीप, नैवेद्य, चन्दन, अक्षत, पान, सुपारी गिरिराजके आगे धर आरतीकर मिठाईके ढेरके ढेर चढाने लगे, इतनी मिठाई चढी कि, सम्पूर्ण पर्वत ढकगया और दूध, दही, घृत इतना चढाया कि, नदियें बहने लगीं और जहाँ तहाँ अनेक रंगके थानके थान तान दिये, उससमय गिरिराज ऐसे शोभायमान जान पडते थे मानो भगवान् विराट श्रीकृष्णचन्द्रसे मिलनेको आये हैं, उस अद्भुत शोभाको देखकर व्रजवासी प्रसन्न हो होकर ॥ ३४ ॥ ब्राह्मणोंका आशीश लेते भये वहाँ व्रजवासियोंके प्रतीति करानेके लिये श्रीकृष्णने नया कौतुक एक और किया, अपना दूसरा रूप और प्रगट किया कि, मैंही हूं गोवर्द्धन पर्वत, अतिशय बृहत् शरीर बडी लम्बी लम्बी भुजायें बडा चौडा लम्बा मुख, अखण्ड प्रकाश, महास्थूल जंघा और जानू और शैलके शिखरकी समान शीश, रत्नजटित मुकुट धरे, आभूषण पहिरे, कण्ठमें वनमाला पीताम्बर धारण किये

अनांस्यनडुद्युक्तानि ते चारुह्य स्वलंकृताः ॥ गोप्यश्च कृष्णवीर्याणि गायंत्यः सद्विजाशिषः ॥ ३४ ॥ कृष्णस्त्वन्यतमं रूपं गोपविश्रंभणं गतः ॥ शैलोऽस्मीति ब्रुवन्भूरि बलिमादद् बृहद्वपुः ॥ ३५ ॥ तस्मै नमो ब्रजजनैः स चक्रे आत्मना ऽऽत्मने ॥ अहो पश्यत शैलोऽसौ रूपी नोऽनुग्रहं व्यधात् ॥ ३६ ॥ एषोऽवजानतो मर्त्यान्कामरूपी वनौकसः ॥ हंति ह्यस्मै नमस्यामः शर्मणे आत्मनो गवाम् ॥ ३७ ॥

गिरिराजकी कन्दरामेंसे निकलकर बोले ॥ ३५ ॥ फिर तो सब गोप गोपी भोजनके थाल और परातें उठा उठा गिरिराजको पकडाते जाते थे और वह प्रसन्न हो हो खाते थे और प्रत्येक भोजनकी प्रशंसा भी करतेथे, निदान जो कुछ पकवान मिठाई नन्दादिक व्रजवासी लेगये थे, उस सबको निर्वार प्रसादमात्र छोड दी, तब तो श्रीकृष्णचन्द्र सबसे पुकारकर कहनेलगे कि, हे पिता ! हे भ्रातृगण ! देखो गिरिराजने आज कैसा प्रत्यक्ष रूपसे दर्शन दिया और तुम्हारे ऊपर अनुग्रह किया, देखा आपने गिरिराजका कौतुक कभी इन्द्रनेभी इस प्रकार प्रगट होकर दर्शन दिया था ? और अपने हाथसे इसप्रकार भोजन किया था ? सबने उस गिरिराजको नमस्कार करना ॥ ३६ ॥ यह गोवर्द्धननाथ अपने पूजनेवालोंपर सदा दयादृष्टि रखते हैं और जो कोई वनवासी इनका तिरस्कार करनेवाले हैं उनको सिंह सर्पादिक रूपसे कालकौर करलेते हैं, इसलिये

अपने और गायोंके मंगलार्थ इनको वारम्बार नमस्कार और दण्डवत करो ॥ ३७ ॥ इसप्रकार सम्पूर्ण गोप वासुदेव भगवान्‌की आज्ञासे भलेप्रकार यज्ञ करके श्रीकृष्णचन्द्रको सङ्ग लेके गोवर्धनसे व्रजको आवत भये ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां इन्द्रमखभंगो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ दोहा–पच्चिसमें व्रजपर चढो, इन्द्र खाय कर खार। हरि व्रजकी रक्षा करी, करपर गिरिवर धार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्। इन्द्रने अपनी पूजाका लोप देखकर श्रीकृष्ण भगवान्‌ही

इत्यद्रिगोद्विजमखं वासुदेवप्रणोदिताः ॥ यथा विधाय ते गोपाः सहकृष्णा व्रजं ययुः॥३८॥इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० इन्द्रमखभंगो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इन्द्रस्तदात्मनः पूजां विज्ञाय विहतां नृप ॥ गोपेभ्यः कृष्णनाथेभ्यो नन्दादिभ्यश्चुकोप सः ॥ १ ॥ गणं सांवर्तकं नाम मेघानां चांतकारिणाम् ॥ इंद्रः प्राचोदयत्क्रुद्धो वाक्यं चाहेशमान्युत ॥ २ ॥ अहो श्रीमदमाहात्म्यं गोपानां काननौकसाम् ॥ कृष्णं मर्त्यमुपाश्रित्य ये चक्रुर्देवहेलनम् ॥ ३ ॥

जिनके नाथ हैं उन नंदादिक व्रजवासियोंको अपना शत्रु समझ अत्यंत कोप किया कि क्या कारण मेरी पूजा छोडकर गोवर्द्धनकी पूजा की ❀ ॥ उसी समय प्रलय करनेवालोंमें मुख्य सांवर्तक नाम गणको बुलाकर आज्ञादी (मैंहीं इन्द्र हूं) ऐसे अभिमानी इन्द्रने महाक्रोध करके अत्यन्त कठोर वचन कहा ॥ २ ॥ अहो बड़े आश्चर्यकी बात है, वनके रहनेवाले, गँवार गायोंको चरानेवाले जातिके ग्वालियोंको लक्ष्मीका कैसा मद हुआहै जिन्होंने मनुष्य कृष्णका आश्रय लेकर (मैं सुराधीश इन्द्र हूँ) मेरा अपराध किया और कुछ आगा पीछा न विचारा, सत्यहै मूर्ख कहीं

* शंका–इन्द्रकी विनयसे भगवान्‌ने पृथ्वीमें अवतार लिया था सो इन्द्रने भगवान् श्रीकृष्णकी निन्दा क्यों की ?

उत्तर–भगवान्‌की प्रिया जो देवी थी उसका अनादर इन्द्र अपने अभिमान और अज्ञानसे नित्य किया करता था, उस अपने इन्द्रके किये अनादरको देवीने स्मरण करके और अपना पक्षपाती श्रीकृष्णको समझकर प्रथम इन्द्रका उपद्रव देवीने नहीं किया, उससमय तो सहन करलिया फिर पीछे श्रीकृष्णका पक्षपात कर देवीने इन्द्रको मोहित कर लिया, मोहको प्राप्त होकर इन्द्र उन्मत्त हो भगवान्‌को भूल गया और व्रजके ऊपर प्रलयके करनेवाले मेघोंको भेजकर मूसलधार जल वर्षाया यह कारण था ॥

ज्ञान सिखानेसे ज्ञानी हो सक्ता है ? ॥ ३ ॥ जो अदृढ़ नौकाकी सदृश यह कर्ममय यज्ञ है, इससे आत्माका कल्याण जिससे होता है, उस आत्म विद्याको छोड़कर हठकी करनीपर बैठ इस संसारसमुद्रके पार होना सहजमें ही चाहता है ॥ ४ ॥ वह वाचाल, मूर्ख, अज्ञानी किसीकी बातको नहीं मानता और अपने आपको बड़ा पण्डित और ज्ञानी जानता है, और ऊंच नीचको कुछ नहीं पहिचानता. ऐसे छोटी अवस्थावाले मूर्ख मनुष्य श्रीकृष्णका आश्रय ले उन गँवार ग्वालिनियोंने सब संसारमें मेरी अवज्ञा की ॥ ५ ॥ लक्ष्मीके मदके मतवाले गोप कृष्णके सिखाने बुझानेसे हमें इन गँवारोंने कुछ न समझा और हमारा तिरस्कार करके यज्ञभाग पर्वतको दिया, उस नाचनेवाले कृष्णका भरोसा करके अपने प्राणोंकी कुशल चाहते हैं तो तुम उनके सबके गर्वका और गायोंका नाश करो ॥ ६ ॥ और ठौर वर्षनेका कुछ काम नहीं केवल चौरासीकोस ब्रजपरही ऐसी वर्षा करो कि गोवर्द्धन पहाड़का खोजमात्र भी न रहै अरु गाय बछडोंका तो ऐसा विनाश करना कि, उनका कोई नाम लेवा और पानी

**यथाऽदृढैः कर्ममयैः क्रतुभिर्नाम नौनिभैः ॥ विद्यामान्वीक्षिकीं हित्वा तितीर्षति भवार्णवम् ॥ ४ ॥ वाचालं बालिशं स्तब्धमज्ञं पंडितमानिनम् ॥ कृष्णं मर्त्यमुपाश्रित्य गोपा मे चक्रुरप्रियम् ॥ ५ ॥ येषां श्रियाऽवलिप्तानां कृष्णेनाध्मायितात्मनाम् ॥ धुनुत श्रीमदस्तंभं पशून्नयत संक्षयम् ॥ ६ ॥ अहं चैरावतं नागमरुह्यानुव्रजे व्रजम् ॥ मरुद्गणैर्महावीर्यैर्नन्दगोष्ठजिघांसया ॥ ७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं मघवताऽऽज्ञप्ता मेघा निर्मुक्तबंधनाः ॥ नन्दगोकुलमासारैः पीडयामासुरोजसा ॥ ८ ॥ विद्योतमाना विद्युद्भिः स्तनंतः स्तनयित्नुभिः ॥ तीव्रैर्मरुद्गणैर्नुन्ना ववृषुर्जलशर्कराः ॥ ९ ॥**

देवा भी न रहै, लाख वह हाय हाय करैं परन्तु तुम कुछ दया चित्तमें मत लाना, क्योंकि जैसा उन्होंने किया है उस अपनी करनीका फल तो भोगैं, तुम किसीप्रकारका संदेह मत करना मैंभी तुम्हारे पीछे पीछे ऐरावत हाथीपर चढ़ देवताओंकी सेना समेत और सब प्रलय करनेवाले मेघोंको और उञ्चास (४९) मरुद्गण पवनोंको भी साथ लाऊँगा ब्रजतो क्या ? वहांकी भूमितक बहादूंगा फिर देखूं जगत्में किसकी सामर्थ्य है जो ब्रजवासियोंकी रक्षा करै ॥ ७ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं कि हे राजन् ! मेघोंने इसप्रकार इन्द्रकी आज्ञा पाय मुक्तबंधन हो नंदरायके गोकुलपर बलते बडी वर्षा करने लगे ॥ ८ ॥ चारों ओरसे घटा घिर आईं, बिजली चमकने लगीं, बादलोंके गर्जनेका गम्भीर शब्द होनेलगा; तीव्र मरुद्गणोंने मेघोंको चलायमानकर ओलोंकी झडी लगादी और मूशलधार वर्षा होने लगी ॥ ९ ॥

वर्षाकी धारा हाथीके शुण्डकी समान मोटी बादलोंमेंसे अखण्ड गिरती थी, जिससे समस्त व्रजमण्डल जलमें डूबगया और चारोंओरसे बादलोंके समूहके समूह उमडते चले आते थे, ऊंचे नीचे गाढ़ गढौले और पृथ्वी कहीं नहीं दिखाई देतीथी॥१०॥बड़े वेगकी वर्षासे और महाप्रचण्ड पवनसे पशु सब थर थर काँपने लगे और गोपी गोप जाड़ेके मारे अत्यन्त दुःखी हो,हाय हाय ! करतीं थर थर काँपतीं श्रीगोविन्द कृष्णकी शरणमें जाती भई॥११॥मूसलधार जो जल वर्षा तो उससे पीड़ित होकर गायें अपना शिर नीचे किये बछड़ोंको नीचे लिये, थर थर काँपती थीं और गोपियें गिरती पड़ती भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके निकट जाकर बोलीं ॥१२॥ हे कृष्ण हे कृष्ण ! हे महाभाग!हेसामर्थ्यवान् ! हे भक्तहितकारी ! हे गोकुलनाथ ! इस महाक्रोधी इन्द्रसे इस अपने गोकुलकी और हमारी रक्षा करो ॥ १३ ॥ जब बड़ी बड़ी शिलायें ओलोंकी आकाशसे गिरनेलगीं उनसे बेसुधि

स्थूणास्थूला वर्षधारा मुंचत्स्वभ्रेष्वभीक्ष्णशः ॥ जलौघैः प्लाव्यमाना भूर्नादृश्यत नतोन्नतम् ॥१०॥ अत्यासारातिवातेन पशवो जातवेपनाः ॥ गोपा गोप्यश्च शीतार्ता गोविंदं शरणं ययुः ॥११॥ शिरः सुतांश्च कायेन प्रच्छाद्यासारपीडिताः ॥ वेपमाना भगवतः पादमूलमुपाययुः ॥ १२ ॥ कृष्णकृष्ण महाभाग त्वन्नाथं गोकुलं प्रभो ॥ त्रातुमर्हसि देवान्नः कुपिताद्भक्तवत्सल ॥ १३ ॥ शिलावर्षनिपातेन हन्यमानमचेतनम् ॥ निरीक्ष्य भगवान्मेने कुपितेंद्रकृतं हरिः ॥ १४ ॥ अपर्त्वत्युल्बणं वर्षमतिवातं शिलामयम् ॥ स्वयागे निहतेऽस्माभिरिंद्रो नाशाय वर्षति ॥ १५ ॥ तत्र प्रतिविधिं सम्यगात्मयोगेन साधये ॥ लोकेशमानिनां मौढ्याद्धरिष्ये श्रीमदं तमः ॥ १६ ॥ न हि सद्भावयुक्तानां सुराणामीशविस्मयः ॥ मत्तोऽसतां मानभंगः प्रशमायोपकल्पते ॥ १७ ॥

और व्याकुल गोकुलवासियोंको देखा, तब सबके दुःख दूर करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने जाना कि, यह सब कौतुक उसी महाक्रोधी इन्द्रका है ॥ १४ ॥ विना वर्षाऋतुके जो यह महाभयानक शिलाओंकी वर्षा हो रहीहै और महाप्रलयकेसा प्रचण्ड पवन चल रहाहै, केवल इसका यही कारण है कि, मैंने जो इसके यज्ञको भंग करदिया और इसकी पूजा व्रजसे उठा दी, इसीसे इन्द्र हमारे विनाशके लिये मूसलधार पानी वर्षा रहा है ॥ १५ ॥ इसकारण अबमैं अपनी सामर्थ्यसे इस महाघोर वर्षाका उपाय करूंगा और उन अज्ञानी लोकपाल और अभिमानी इन्द्रादिक देवताओंको जो लक्ष्मीका मद होगया है उस मदको हरूंगा ॥ १६ ॥ मेरी भक्ति अथवा सत्त्वगुण जिन देवताओंके हृदयमें व्याप रहाहै और मैंहीं उनका

ईश्वरहूं इसलिये उन देवताओंको अपने पराक्रम और बलका गर्व किसी प्रकार होना नहीं चाहिये, क्योंकि अभिमानमें भक्ति और प्रेम कहाँ ? इसलिये जबतक उन अभिमानियोंका मानखण्डन न होगा तबतक वह मेरा मान न करेंगे और मेरा मान किये विना उनका कल्याण कहाँ ? ॥ १७ ॥ इससे वह उपाय करूं जो वह मेरी शरण आवे क्योंकि मेरा नाम गोकुलनाथ है जब मैंहीं गोकुलका नाथ होकर गोकुलकी रक्षा न करूंगा तो और कौन रक्षा करने आवेगा ? क्योंकि सब गोकुलवासी मुझहीको अपना प्राण आधार समझते हैं मुझहीको अपना तन,मन,धन जानते हैं, यह सब मेरेही दर्शनकी अभिलाषा करते रहते हैं मेरे समान और किसी दूसरेको नहीं मानते ॥ १८ ॥ यह कह नटवर रूपधर लीलामात्र एक हाथसे गोवर्द्धन पर्वतको उखाड बायें करकी कन अंगुली पर धर, ऊपरको उठा व्रजमण्डलपर छत्रीकी समान तान दिया, जैसे कोई बालक

**यस्मान्मच्छरणं गोष्ठं मन्नाथं मत्परिग्रहम् ॥ गोपाये स्वात्मयोगेन सोऽयं मे व्रत आहितः ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वैकेन हस्तेन कृत्वा गोवर्धनाचलम् ॥ दधार लीलया कृष्णश्छत्राकमिव बालकः ॥ १९ ॥ अथाह भगवान् गोपान् हेऽब तात व्रजौकसः ॥ यथोपजोषं विशत गिरिगर्तं सगोधनाः ॥ २० ॥ न त्रास इह वः कार्यो मद्धस्ताद्रिनिपातने ॥ वातवर्षभयेनालं तत्त्राणं विहितं हि वः ॥ २१ ॥ तथा निर्विविशुर्गर्तं कृष्णाश्वासितमानसाः ॥ यथावकाशं सधनाः सव्रजाः सोपजीविनः ॥ २२ ॥**

छत्राकको उखाड़कर ऊपरको उठालेताहै ( यह वह छत्राक है जिसको बालक साँपकी छत्रीकहते हैं ) ॥ १९ ॥ जब भगवानने पर्वतको उठा लिया, तब पीछे गोपोंसे कहा कि, हे भैया ! हे पिता ! हे व्रजवासियो ! अपनी २ गाय बछड़े बाल बच्चों समेत सुखसे इस पर्वतके नीचे आजाओ ॥ २० ॥ हे व्रजवासियो ! अपने मनमें यह मत समझना कि, कृष्णके हाथसे गिरि गिरजायगा, यह सब बाबा नन्दका प्रभाव है, इसमें मेरा कुछ पराक्रम नहीं है, यहाँ पवन पानीका कुछ खटका नहीं अपने मनमें पूर्ण विश्वास करके गिरिकी छायामें चले आओ, मैंने तुम लोगोंकी रक्षाकरनेके लिये गोवर्द्धनको हाथपर उठा लिया है, जबलों बहुत वर्षा होय तबलों इसके नीचे सुखसे वास करो ॥ २१ ॥ जिन लोगोंको श्रीकृष्णके बलवीर्यका पूरा भरोसा था इन्होंने गाय बछड़े गाड़ी पुरोहितादिक जिसको पाया उसको नन्द उपनन्द अपने संग ले आनन्दपूर्वक पर्वतके

नीचे गढ़ेलमें घुसगये; उससमय सब श्रीकृष्णके मुखकी ओरको निहार रहे थे, न किसीको भूख थी न प्यास थी ॥ २२ ॥ उस दिनसे ब्रजवासी भूख प्यास तज चकोरकी नाईं श्रीकृष्णचन्द्रके चन्द्रमुखकोही देखतेरहे और श्यामसुन्दर भी सातदिन तक पर्वतको धारण किये एकही ठौर जहाँके तहाँ खड़े रहे, एक तिलभरभी चरणको नहीं सरकाया ॥ २३ ॥ और मेघ उसीप्रकार मूशलधार जल बरसातारहा ओले पडते रहे चपला चमकती रही परन्तु ब्रजका कुछ नाश नहीं हुआ, यह बात सुन इन्द्र चकित होगया और कृष्णके योगबलका प्रभाव देख अपने मनमें बड़ा आश्चर्य मानने लगा और अपनी प्रतिज्ञाकी अवज्ञा देख अत्यन्त व्याकुल हुवा और सब अज्ञान अभिमान धूलमें मिलगया, मेघोंको वर्जने

क्षुत्तृड्व्यथां सुखापेक्षां हित्वा तैर्व्रजवासिभिः ॥ वीक्ष्यमाणो दधावद्रिं सप्ताहं नाचलत्पदात् ॥२३॥ कृष्णयोगानुभावं तं निशम्येंद्रोऽतिविस्मितः ॥ निस्तंभो भ्रष्टसंकल्पः स्वान्मेघान्स न्यवारयत् ॥ २४ ॥ खं व्यभ्रमुदितादित्यं वातवर्षं च दारुणम् ॥ निशाम्योपरतं गोपान् गोवर्धनधरोऽब्रवीत् ॥ २५ ॥ निर्यात त्यजत त्रासं गोपाः सस्त्रीधनार्भकाः ॥ उपारतं वातवर्षं व्युदप्रायाश्च निम्नगाः ॥ २६ ॥ ततस्ते निर्ययुर्गोपाः स्वंस्वमादाय गोधनम् ॥ शकटोढोपकरणस्त्रीबालस्थविराः शनैः ॥ २७ ॥ भगवानपि तं शैलं स्वस्थाने पूर्ववत् प्रभुः ॥ पश्यतां सर्वभूतानां स्थापयामास लीलया ॥ १८ ॥

लगा कि अब तुम्हारा बल यहां नहीं चलैगा॥२४ ॥जब आकाशमें बादल छिन्न भिन्न होगये सूर्यनारायण उदय हुए भयानक वर्षा और पवन चलनेसे बन्द होगई, तब गोवर्द्धनधारी श्रीकृष्णमुरारीने गोपोंसे कहा कि ॥ २५ ॥ हे गोपो ! स्त्री, बालक, गाय, बछडोंको लेकर तुम इस पर्वतके नीचेसे बाहर निकलो डरो मत. अब पवन वर्षा थमगई, नदियोंका जल भी उतरगया ॥ २६॥ तब बांकेविहारीकी मधुरवाणी सुन सब गोप अपने अपने बाल बच्चे और गायोंके समूहोंको लेलेकर और गाड़ियोंमें सब वस्तु धर धरकर स्त्री, बालक, वृद्ध सब सहज सहजमें निकले ॥ २७ ॥ सर्व समर्थवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सब ब्रजवासियोंके सन्मुख पर्वतको जहांका तहां रखदिया ॥ २८ ॥

प्रेममें प्रफुल्लित हो सब व्रजवासी परस्पर आनकर यथायोग्य मिलने लगे और स्नेहभरी गोपियें आनन्दपूर्वक दही, अक्षत, जलसे पूजनकर मांगलिक आशिषें देने लगीं ॥ २९ ॥ यशोदा, रोहिणी, नन्दराय और बलियोंमें बलवान् श्रीबलदेवजी महाराज श्रीकृष्णचन्द्रको हृदयसे लगाकर, स्नेहमें मग्न होकर बारम्बार आशीर्वाद देतेथे ॥ ३० इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! अन्तरिक्षमें देवताओंके समूह, साध्यगण, सिद्ध, गंधर्व, चारण सन्तुष्ट हो हो, स्तुति पढ़ पढ़ फूलोंकी वर्षा करने लगे ॥ ३१ ॥ हे राजन ! स्वर्गमें देवता शंख और दुन्दुभि बजानेलगे, तुम्बुरू आदि गन्धर्वपति श्रीमुकुन्दभगवान्‌के गुणानुवाद गानेलगे ॥ ३२ ॥ नंद उपनन्द बलराम सहित मनमोहनप्यारे मित्रोंको

**तं प्रेमवेगान्निभृता व्रजौकसो यथा समीयुः परिरंभणादिभिः ॥ गोप्यश्च सस्नेहमपूजयन्मुदा दध्यक्षताद्भिर्युयुजुः सदाशिषः ॥ २९ ॥ यशोदा रोहिणी नंदो रामश्च बलिनां वरः ॥ कृष्णमालिंग्य युयुजुराशिषः स्नेहकातराः ॥ ३० ॥ दिवि देवगणाः साध्याः सिद्धगंधर्वचारणाः ॥ तुष्टुवुर्मुमुचुस्तुष्टाः पुष्पवर्षाणि पार्थिव ॥ ३१ ॥ शंखदुन्दुभयो नेदुर्दिवि देवप्रणोदिताः ॥ जगुर्गंधर्वपतयस्तुंबुरुप्रमुखा नृप ॥ ३२ ॥ ततोऽनुरक्तैः पशुपैः परिश्रितो राजन्स्वगोष्ठं सबलोऽव्रजद्धरिः ॥ तथाविधान्यस्य कृतानि गोपिका गायंत्य ईयुर्मुदिता हृदिस्पृशः ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० गोवर्द्धनोद्धरणं नाम पंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवंविधानि कर्माणि गोपाः कृष्णस्य वीक्ष्य ते ॥ अतद्वीर्यविदः प्रोचुः समभ्येत्य सुविस्मिताः ॥ १ ॥ बालकस्य यदेतानि कर्माण्यत्यद्भुतानि वै ॥ कथमर्हत्यसौ जन्म ग्राम्येष्वात्मजुगुप्सितम् ॥ २ ॥**

संगले व्रजमें आये और गोपी परमानंद देनेवाली वनमाली श्रीकृष्णकी मनोहर मनोहर लीला गाती चली आती थी, इसप्रकार आनंद सहित सब अपने अपने घर आये ॥ ३३ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गोवर्द्धनोद्धरणंनाम पंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥ दोहा—छब्बिसमें हरिके चरित, विस्मय युक्त निहार । नन्द गर्गके वचन कह, वरणें यश विस्तार ॥ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! गोपोंने गोवर्द्धन उठाना और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अनेक कर्म और प्रभाव देख बड़ा आश्चर्य मान नन्दरायजीके पास आनकर कहने लगे॥ १॥ कि, इस बालकके बड़े अद्भुत चरित्र हैं, इन्हें देखकर हमको संदेह होताहै कि, अपने स्वरूपके और इस ग्रामके रहनेवाले पुरुषोंमें इनका जन्म

होना कैसे संभवहै ? ॥ २ ॥ क्योंकि जो सातवर्षके बालकने एक हाथसे लीलापूर्वक जिसप्रकार हाथी कमलको उठा लेता है, उसीप्रकार पर्वतको उठालिया ॥ ३ ॥ और नेत्र मूंदे हुए अति छोटी अवस्थामें इस बालकने बडे वेगवाली पूतनाके स्तनोंको प्राण सहित पान किया था, जैसे काल यौवन अथवा आयुर्बलको पीताहै ॥ ४ ॥ देखो ! तीन महीनेके होके गाडियोंके नीचे पालनेमें सोतेहुए रोते रोते जो इस बालकने ऊपरको पाँव उछाले, तो चरणकी ठोकर लगकर गाड़ी उलटकर कैसी गिरी थी ? ॥ ५ ॥ और देखो ! जब एकही वर्षका कृष्ण आँगनमें बैठा खेल रहा था, तब आकाशमें दैत्य तृणावर्त्त इसे हरकर लेगया, उस दैत्यका गला घोटकर इसने कैसा मारा ? ॥ ६ ॥ और देखो ! कभी

**यः सप्तहायनो बालः करेणैकेन लीलया ॥ कथं बिभ्रद्गिरिवरं पुष्करं गजराडिव ॥ ३ ॥ तोकेनामीलिताक्षेण पूतनाया महौजसः ॥ पीतः स्तनः सह प्राणैः कालेनेव वयस्तनोः ॥ ४ ॥ हिन्वतोऽधःशयानस्य मास्यस्य चरणावुदक् ॥ अनोऽपतद्विपर्यस्तं रुदतः प्रपदाहतम् ॥ ५ ॥ एकहायन आसीनो ह्रियमाणो विहायसा ॥ दैत्येन यस्तृणावर्तमहन्कंठग्रहातुरम् ॥ ६ ॥ कचिद्धैयंगवस्तैन्ये मात्रा बद्ध उलूखले ॥ गच्छन्नर्जुनयोर्मध्ये बाहुभ्यां तावपातयत् ॥ ७ ॥ वने संचारयन्वत्सान्सरामो बालकैर्वृतः ॥ हंतुकामं बकं दोर्भ्यां मुखतोऽरिमपाटयत् ॥ ८ ॥ वत्सेषु वत्सरूपेण प्रविशंतं जिघांसया ॥ हत्वा न्यपातयत्तेन कपित्थानि च लीलया ॥ ९ ॥ हत्वा रासभदैतेय तद्बंधूंश्च बलान्वितः ॥ चक्रे तालवनं क्षेमं परिपक्वफलान्वितम् ॥ १० ॥ प्रलंबं घातयित्वोग्रं बलेन बलशालिना ॥ अमोचयद्व्रजपशून्गोपांश्चाऽरण्यवह्नितः ॥ ११ ॥**

जब कृष्णने माखन चुराया था, तब यशोदाजीने इसे ऊखलसे बाँध दिया इसके उपरान्त इसने वृक्षोंके बीच में आय, हाथोंसे उनको कैसा उखाड़ डाला ? ॥ ७ ॥ और देखो ! जब वनमें बलदेवजी सहित बछडे चराते थे उस समय बकासुर इनके मारनेको आया, उसको दोनों हाथोंसे चोंच पकड कैसे चीरडाला ? ॥ ८ ॥ देखो बछड़ोंमें बछडेका रूप धरकर मारनेकी इच्छासे आये हुए वत्सासुरको मार उसकी देहको लीलापूर्वक कैथके वृक्षपर कैसा पटका था ? और लीलासेही वह वृक्षपरसे फल भी गिरगये ॥ ९ ॥ इसकेउपरान्त बलदेवजी सहित धेनुकासुरको मार और उसके संगियोंको भी मार फल जिनमें पक रहे, उन तालोंको निर्भय कर दिया ॥ १० ॥ फिर महाबलवान् बलदेवजीसे अत्यन्त

भयानक प्रलम्बासुर दैत्यको मरवाय और व्रजमें जो अग्नि लगी थी, उससे पशु तथा गोपोंको छुड़ादिया ॥ ११ ॥ फिर देखो ! इसी कृष्णने अति भयानक विषवाले कालीनागको दंड दे, उसके मदको दूरकर बलात्कार दहमें से निकाल यमुनाको निर्विष करदिया ॥ १२ ॥ नंद ! हम सब व्रजवासियोंका इनमें बड़ा अनुराग है. अर्थात् इतना प्यार होगया है कि, छुटायेसे छूटना अत्यन्त कठिन है और इन श्रीकृष्णका भी हममें स्वाभाविक प्यार है अर्थात् यह श्रीकृष्ण सबकी आत्मा हैं, यह शंका होती है ॥ १३ ॥ क्योंकि सातवर्षका बालक इतना बडाभारी पर्वत उठावे ? इसलिये हे व्रजनाथ ! तुम्हारे पुत्रमें हमको शंका उत्पन्न होती है कि, कदाचित् परमेश्वर न हों ? इसकारण हम इसका विचार करेंगे कि, तुम्हारे

आशीविषतमाहींद्रं दमित्वा विमदं ह्रदात् ॥ प्रसह्योद्वास्य यमुनां चक्रेऽसौ निर्विषोदकाम् ॥ १२ ॥ दुस्त्यजश्चानुरागो ऽस्मिन्सर्वेषां नो व्रजौकसाम् ॥ नंद ते तनयेऽस्मासु तस्याप्यौत्पत्तिकः कथम् ॥१३ ॥ क सप्तहायनो बालः क महा द्रिविधारणम् ॥ ततो नो जायते शंका व्रजनाथ तवात्मजे ॥१४॥ नंद उवाच ॥ श्रूयतां मे वचो गोपा व्येतु शंका च वोऽर्भके ॥ एनं कुमारमुद्दिश्य गर्गो मे यदुवाच ह ॥१५॥ वर्णास्त्रयः किलास्यासन्गृह्णतोऽनुयुगं तनूः ॥ शुक्लो रक्तस्तथा पीत इदानीं कृष्णतां गतः ॥ १६ ॥ प्रागयं वसुदेवस्य क्वचिज्जातस्तवात्मजः ॥ वासुदेव इति श्रीमानभिज्ञाः संप्रचक्षते ॥ १७ ॥ बहूनि संति नामानि रूपाणि च सुतस्य ते ॥ गुणकर्मानुरूपाणि तान्यहं वेद नो जनाः ॥ १८ ॥

कैसा पुत्र हुआ है ॥ १४ ॥ इसप्रकार गोपोंकी बातें सुनकर नंदजी बोले कि, संदेह करनेकी कुछ बात नहीं है, मैं इस बालककी जन्मपत्री लाताहूँ, जो कि, गर्गाचार्यने बनाई है, यह कहकर जन्मपत्री ले आये और बोले कि हे गोपो ! मेरी बात सुनो, जिससे इस बालकमेंसे तुम्हारी शंका मिट जायगी, गर्गाचार्यने इस बालकका नाम धरकर मुझे जो जो गुण बताये हैं, सो श्रवण करो ॥ १५ ॥ इस बालकके तीन वर्ण हैं और युगयुगमें देह धारण करता है, प्रथम इसका श्वेतवर्णथा, फिर रक्त और श्यामवर्ण हुआ और अब इसने कृष्णरूप धारण किया है ॥ १६ ॥ इस तुम्हारे पुत्रने पहले कभी वसुदेवके यहाँ जन्म लिया है, इसलिये जाननेवाले इसको श्रीमान् वासुदेव कहते हैं ॥ १७ ॥ तुम्हारे पुत्रके नाम और रूप बहुत हैं,

इसलिये जैसे जैसे इसमें गुण होंगे वैसे वैसे कर्म करेगा और उन्हींके अनुसार नाम होंगे ॥ १८ ॥ यह तुम्हारा कल्याण करेंगे और गोप तथा गायोंको आनंद देंगे, अधिक क्या कहैं ? इस कृष्णकी सहायतासे तुम संपूर्ण कष्टोंसे सहजमेंही छूट जाओगे ❋ ॥ १९ ॥ हे व्रजराज ! पहले तुम्हारे पुत्र श्रीकृष्णने राजारहित पृथ्वीमें चोरोंसे पीडित साधुओंकी रक्षा की थी, तब साधुओंने वृद्धिको प्राप्त हो चोरोंको जीत लिया था ॥२०॥

एष वः श्रेय आधास्यद्गोपगोकुलनंदनः ॥ अनेन सर्वदुर्गाणि यूयमंजस्तरिस्यथ ॥ १९ ॥ पुराऽनेन व्रजपते साधवो दस्युपीडिताः ॥ अराजके रक्ष्यमाणा जिग्युर्दस्यून्समेधिताः ॥ २० ॥ य एतस्मिन्महाभागाः प्रीतिं कुर्वंति मानवाः ॥ नारयोऽभिभवंत्येतान्विष्णुपक्षानिवासुराः ॥ २१ ॥ तस्मान्नंदात्मजोऽयं ते नारायणसमो गुणैः ॥ श्रिया कीर्त्या नुभावेन तत्कर्मसु न विस्मयः ॥ २२ ॥ इत्यद्धा मां समादिश्य गर्गे च स्वगृहं गते ॥ मन्ये नारायणस्यांशं कृष्णम क्लिष्टकारिणम् ॥ २३ ॥

जो बडभागी पुरुष इन श्रीकृष्णमें प्रीति करते हैं, उनको वैरी नहीं सन्ताप देते ! जिस प्रकार विष्णु भगवान्से रक्षित देवताओंको असुर नहीं सता सके ॥२१॥ इस कारण हे नंद ! तुम्हारा यह पुत्र गुण, शोभा, कीर्ति, प्रभाव इत्यादिमें नारायणके समान है इसके कर्मोंमें आश्चर्य मत मानना ॥ २२ ॥ इसप्रकार साक्षात् गर्गाचार्य मुझसे कहकर अपने घरको चले गये, उसी दिनसे बडे बडे कार्य करनेवालोंमें श्रीकृष्णको मैं नारायणका

❋ शंका—नन्दजीसे गर्गमुनिने कहा कि, श्रीकृष्णके कर्मको हम जानते हैं ससारमें और कोई भी नहीं जानता, यह बडे सन्देहकी वातहै इससे यह ज्ञात होता है कि, गर्गमुनि तो परमज्ञानी थे इनके सिवाय और जो ऋषि मुनि थे वह सब ब्राह्मण नहीं थे, गर्गमुनिकी वातोंसे ऐसा जान पडता है ।

उत्तर—सब ऋषि मुनियोंका निरादर करके गर्गमुनि ऐसी बात कभी नहीं कहसक्ते गर्गमुनिने ( अह ) पदका यह अर्थ किया कि, हमारी जाति जितनी है ससारमें मुनि, ऋषि, गृहस्थ, किशान, सब श्रीकृष्ण भगवान्के कर्मको जानते हैं यह अर्थ अहपद का किया, कुछ अपने अकेलेके लिये नहीं कहा ॥

अंश मानताहूँ ॥ २३ ॥ इसप्रकार ब्रजवासियोंने गर्गाचार्यका वचन नंदरायजीसे सुन प्रसन्न हो नंदजीकी पूजा करी और श्रीकृष्णचंद्रमेंसे उनकी
शंका दूर होगई ॥ २४ ॥ यज्ञके नाशसे क्रोधित हो इन्द्रने सात दिन रात जब ब्रजपर मूशलधार वर्षा की उस समय ब्रज पत्थर पवनसे पीडित,
ग्वाल बाल पशु और स्त्रियोंको अपनी शरण आये देख जिन भगवान् श्रीकृष्णचंद्रको दया आगई और मुसकाकर जिसप्रकार बालक सर्पकी

इति नंदवचः श्रुत्वा गर्गगीतं व्रजौकसः ॥ दृष्टश्रुतानुभावास्ते कृष्णस्यामिततेजसः ॥ मुदिता नंदमानर्चुः कृष्णं च गत
विस्मयाः ॥ २४ ॥ देवे वर्षति यज्ञविप्लवरुषा वज्राश्मवर्षानिलैः सीदत्पालपशुस्त्रि आत्मशरणं दृष्ट्वानुकंप्युत्स्मयन् ॥
उत्पाट्यैककरेण शैलमबलो लीलोच्छिलींध्रं यथा बिभ्रद्गोष्ठमपान्महेंद्रमदभित्प्रीयान्न इंद्रो गवाम् ॥ २५ ॥ इति
श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे गर्गगीतनिरूपणं नाम षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

छत्रीको उखाड डालता है, उसीप्रकार एक हाथसे गोवर्द्धन पर्वतको उखाड़ धारणकर 'ब्रजकी रक्षा की' वही इन्द्रके मदको दूर करनेवाले गौवोंके
इन्द्र भगवान् वासुदेव हमारे ऊपर प्रसन्न हों ❁ ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गर्गगीतनिरूपणं नाम
षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

* शंका–सौ १०० यज्ञ करनेवाले राजा इन्द्रका तिरस्कार करके सुरभी जो गायें हैं उन्होंने अपना इन्द्र श्रीकृष्णको क्यों किया, इन्द्र तो तीनलोकमें एकही है हमने आजतक दूसरा इन्द्र सुना नहीं
फिर उन्होंने दूसरा इन्द्र क्यों किया ?

उत्तर–इन्द्रने गायोंका नाश करनेके लिये गोकुलमें बडी वर्षा की गायोंको मारना विचारा, इसलिये इन्द्रके दशवें अंशके पुण्यका विनाश होगया, इन्द्रके दशवें अंशके पुण्यका नाश होनेसे सुरभियोंने अपना
इन्द्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको बनाया क्योंकि गायोंने विचारा कि, इन्द्र ऐसा चाण्डाल है कि, जिसने अपना कार्य सिद्ध करनेके लिये अधर्म नहीं देखा और गोहत्यासे भी नहीं डरा, तो और दूसरे कामसे क्या
डरेगा अबकी वार तो श्रीकृष्णचन्द्रने बचालिया यह दुष्ट ऐसा कर्म फिर कभी करैगा तो हमारी बछिया बछरे सब विध्वंस हो जायँगे और वंशका नाश होजायगा, इसलिये कृष्णभगवान्‌को अपना इन्द्र बनाया॥

दोहा–सत्ताइस अध्यायमें, लखि श्रीकृष्ण प्रभाव। गायइन्द्र अभिषेक पुनि, वरणों सहज स्वभाव ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित! भगवान् श्रीकृष्णचंद्रने गोवर्द्धन पर्वत उठाकर जो ब्रजकी रक्षाकी थी,सो देवराज इंद्रने जाकर सब बात कमलयोनि ब्रह्माजीको सुनाई, तब ब्रह्माजी बोले कि, इंद्र! तैंने बडा अपराध किया, पहले मैं भी उनके गोप, ग्वाल, बछडे इत्यादि हरकर अपनी बूढी दाढीपर धूल डाल चुकाहूं, इसके उपरान्त स्वर्गलोकसे सुरभी गौ और इन्द्रलोकसे इन्द्र आये॥१॥और अपराध करनेके कारण अत्यंत लज्जित हो इन्द्रने एकान्तमें आय सूर्यके समान तेजवाले किरीटको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंसे लगाया॥२॥अमिततेजस्वी श्रीकृष्णचन्द्रका प्रभाव जिस प्रकार कानोंसे श्रवण किया था,उसी प्रकार नेत्रोंसे देखा और उस समय "त्रिलोकीका ईश्वर मैं हूं" यह मद भी जातारहा, तब देवराज इन्द्र हाथ जोडकर बोले॥३॥इन्द्रने

श्रीशुक उवाच ॥ गोवर्धने धृते शैले असाराद्रक्षिते व्रजे ॥ गोलोकादाव्रजत्कृष्णं सुरभिः शक्र एव च ॥ १ ॥ विविक्त उपसंगम्य व्रीडितः कृतहेलनः ॥ पस्पर्श पादयोरेनं किरीटेनार्कवर्चसा ॥ २ ॥ दृष्टश्रुतानुभावोऽस्य कृष्णस्यामिततेजसः ॥ नष्टत्रिलोकेशमद इंद्र आह कृतांजलिः ॥ ३ ॥ इंद्र उवाच ॥ विशुद्धसत्त्वं तव धाम शांतं तपोमयं ध्वस्तरजस्तमस्कम् ॥ मायामयोऽयं गुणसंप्रवाहो न विद्यते तेऽग्रहणानुबन्धः ॥ ४ ॥ कुतो न तद्धेतव ईश तत्कृता लोभादयो येऽबुधलिंगभावाः ॥ तथाऽपि दंडं भगवान्बिभर्ति धर्मस्य गुप्त्यै खलनिग्रहाय ॥ ५ ॥ पिता गुरुस्त्वं जगतामधीशो दुरत्ययः काल उपात्तदंडः ॥ हिताय स्वेच्छातनुभिः समीहसे मानं विधुन्वञ्जगदीशमानिनाम् ॥ ६ ॥

कहा कि, तुम्हारा स्वरूप शुद्ध सत्त्वगुणी है,अर्थात् एक रूप है,शांत सर्वज्ञ है,रजोगुण तमोगुणसे रहित है और मायाका जो कार्य्य अज्ञानसे जीवोंको लगरहा है, सो संसार है, यह तुम्हारे स्वरूपमें नहीं है ॥ ४ ॥ हे ईश! देहसंबंध तुमको नहीं है तो उस देह बंधसे करेहुए और अन्य देहके कारण जो काम लोभादिक हैं सो कहाँसे होंगे बहुधा ऐसे काम लोभादिक तो अज्ञानी पुरुषोंको होते हैं, तुम्हारे काम लोभादिक तो नहीं हैं, परन्तु तोभी धर्मकी रक्षा और दुष्टोंका मद दूर करनेके लिये तुम दंड देते हो ॥ ५ ॥ तुम जगत्के पिता, गुरु और ईश्वर हो, नाश रहित, दंडके ग्रहण करनेवाले कालरूप हो, जीवोंका हित करनेके लिये और अपनेको ईश्वर माननेवालोंका मान दूर करनेके लिये अपनी इच्छापूर्वक रूप धरकर

लीला करते हो, तुम्हारी लीलामेंही हमारे मान दूर हो जाते हैं, लोकोंकी वाहवाहमें जीवोंका सत्यानाश हो जाताहै ॥ ६ ॥ जो मुझ सरीखे अज्ञानी भी आपको जगत्का ईश्वर मानते हैं, वे भयके समय भी निर्भय आपका दर्शन कर शीघ्र ही ईश्वरत्वका मद त्याग करदेते हैं और गर्वको छोडकर सत्पुरुषोंकी और तुम्हारी भक्तिको करते हैं, तुम्हारी सहजकी चेष्टा जो है, सोई दुष्टोंको दण्डरूप है ॥ ७ ॥ हे समर्थ ! ऐश्वर्यके मदमें डूबेहुए तुम्हारे प्रभावको न जान तुम्हारा अपराध करनेवाले मूढचित्त मेरे ऊपर क्षमाकरो, हे ईश्वर ! फिर मेरी ऐसी बुद्धि न हो; यही मैं प्रार्थना करताहूं ॥ ८ ॥ हे अधोक्षज ! इससंसारमें तुम्हारा अवतार और बडा भार जिनसे हो ऐसे सैन्यपालन करनेवाले मुख्य सेनापति

ये मद्विधाऽज्ञा जगदीशमानिनस्त्वां वीक्ष्य कालेऽभयमाशु तन्मदम् ॥ हित्वाऽऽर्यमार्गं प्रभजंत्यपस्मया ईहा खलानामपि तेऽनुशासनम् ॥ ७ ॥ स त्वं ममैश्वर्यमदप्लुतस्य कृतागसस्तेऽविदुषः प्रभावम् ॥ क्षंतुं प्रभोऽथार्हसि मूढचेतसो मैवं पुनर्भून्मतिरीश मेऽसती ॥ ८ ॥ तवावतारोऽयमधोक्षजेह स्वयंभराणामुरुभारजन्मनाम् ॥ चमूपतीनामभवाय देव भवाय युष्मच्चरणानुवर्तिनाम् ॥ ९ ॥ नमस्तुभ्यं भगवते पुरुषाय महात्मने ॥ वासुदेवाय कृष्णाय सात्वतां पतये नमः ॥ १० ॥ स्वच्छंदोपात्तदेहाय विशुद्धज्ञानमूर्तये ॥ सर्वस्मै सर्वबीजाय सर्वभूतात्मने नमः ॥ ११ ॥ मयेदं भगवन् गोष्ठनाशायाऽऽसारवायुभिः ॥ चेष्टितं विहते यज्ञे मानिना तीव्रमन्युना ॥ १२ ॥ त्वयेशानुगृहीतोऽस्मि ध्वस्तस्तंभो हतोद्यमः ॥ ईश्वरं गुरुमात्मानं त्वामहं शरणं गतः ॥ १३ ॥

ष्टोंको मारनेके कारण और तुम्हारे चरणोंका सेवन करनेवाले भक्तोंका कल्याण करनेके लिये है ॥ ९ ॥ ऐसे जो तुम भगवान् महात्मापुरुष हो, सो तुम्हारे लिये नमस्कार है, शुद्ध अंतःकरणके प्रकाशक भक्तोंके रक्षक, वासुदेव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ १० ॥ अपने भक्तोंके ऊपर कृपा करनेके लिये देह धरनेवाले और शुद्ध ज्ञानमूर्ति सर्वरूप सबके कारण सब प्राणियोंके अत्मा तुमको नमस्कार है ॥ ११ ॥ हे भगवन् ! जब मेरा यज्ञ नाशको प्राप्त हुवा तब बडा क्रोध कर मुझ अज्ञानी अभिमानीने ब्रजका नाश करनेके लिये वर्षा और पवन चलाकर करनेके अयोग्य कार्य किये ॥ १२ ॥ यह आपने मेरे ऊपर अत्यन्त अनुग्रह किया जो मेरा गर्व दूर कर दिया, उद्यम भी वृथा गया,

तुम सबके ईश्वर आत्मा हो, इसलिये मैं तुम्हारी शरण प्राप्त हुवा हूं ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि,इस प्रकार जब देवराज इन्द्रने स्तुति करी,तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हँसकर मेघके समान गंभीरवाणीसे इन्द्रसे बोले ॥ १४ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे इन्द्र ! मैंने तेरे ऊपर अनुग्रह करनेहीके लिये यज्ञका विध्वंस किया है, क्योंकि तुम देवताओंका राज्य पाकर अचेत हो गये थे, सो अपना स्मरण करानेके लिये यह मैंने किया ॥ १५॥ क्योंकि ऐश्वर्यमद और धनमदसे अंधे हुये पुरुष दण्ड हाथमें लिये मुझे नहीं देखते और जिसके ऊपर मैं कृपा करनेकी इच्छा करताहूं, उस पुरुषकी प्रथम संपत्ति हरलेताहूं ॥ १६ ॥ हे इन्द्र ! अब तुम जाओ, तुम्हारा कल्याण हो, अहंकार त्यागकर मेरी आंज्ञाका पालन करना और साव

श्रीशु उवाच ॥ एवं संकीर्तितः कृष्णो मघोना भगवानमुम् ॥ मेघगंभीरया वाचा प्रहसन्निदमब्रवीत् ॥ १४ ॥
श्रीभगवानुवाच ॥ मया तेऽकारि मघवन् मखभंगोऽनुगृह्णता ॥ मदनुस्मृतये नित्यं मत्तस्येंद्रश्रिया भृशम् ॥ १५ ॥
मामैश्वर्यश्रीमदांधो दंडपाणिं न पश्यति ॥ तं भ्रंशयामि संपद्भ्यो यस्य चेच्छाम्यनुग्रहम् ॥ १६ ॥ गम्यतां शक्र
भद्रं वः क्रियतां मेऽनुशासनम् ॥ स्थीयतां स्वाधिकारेषु युक्तैर्वः स्तंभवर्जितैः ॥ १७ ॥ अथाह सुरभिः कृष्णम
भिवाद्य मनस्विनी ॥ स्वसंतानैरुपामंत्र्य गोपरूपिणमीश्वरम् ॥ १८॥ सुरभिरुवाच ॥ कृष्णकृष्ण महायोगिन्
विश्वात्मन् विश्वसंभव ॥ भवता लोकनाथेन सनाथा वयमच्युत ॥ १९ ॥ त्वं नः परमकं दैवं त्वं न इंद्रो जगत्पते ॥
भवाय भव गोविप्रदेवानां ये च साधवः ॥ २० ॥ इंद्रं नस्त्वाऽभिषेक्ष्यामो ब्रह्मणा चोदिता वयम् ॥ अवतीर्णोऽसि
विश्वात्मन् भूमेर्भारापनुत्तये ॥ २१ ॥

धान होकर, अपने अधिकार पर रहना ॥ १७ ॥ इसके उपरान्त जब इन्द्र स्तुति कर चुका तब उदारचित्त सुरभी गौने अपनी संतान सहित आकर गोपरूपी ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार और संबोधन देकर कहा कि, ॥ १८ ॥ हे कृष्ण ! हे महायोगिन् ! हे विश्वात्मन् ! हे विश्वको उत्पन्न करनेवाले ! हे अच्युत ! हे अखण्डरूप ! इन्द्रने तो हमें माराही था परन्तु हे लोकोंके नाथ ! आपने बचाया ॥१९॥ हे जगत्पति ! तुम हमारे श्रेष्ठ देवता हो और तुम्हीं गौ ब्राह्मणके देवताहो और जो साधु हैं उनके कल्याणार्थ हमारे इन्द्र होओ॥२०॥ब्रह्माजीकी हमें आज्ञा हुई है, इसकारण

इन्द्रपदवी देनेके लिये हम तुम्हारा अभिषेक करेंगी। हे विश्वके आत्मा! पृथ्वीका भार उतारनेके लिये तुमने अवतार लिया है ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित्! इसप्रकार कहकर श्रीकृष्णचन्द्रका; यह कामधेनु अपने दुग्धसे अभिषेक करनेलगी और ऐरावत हाथीकी सूंडसे लाये आकाशगंगाके जलसे अभिषेक किया ॥ २२ ॥ और इन्द्रने भी देवमाताओंकी प्रेरणासे देवर्षियोंके सहित भगवान्का अभिषेक किया और गोविन्द नाम धरा ॥२३॥ और दाशार्हवंशोत्पन्न भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका उस समय तुंबुरु, नारदादि, गन्धर्व, विद्याधर, सिद्ध, चारण आनकर लोकोंके पापोंको दूर करनेके लिये भगवान्का यश गाने लगे और अति आनंदित होकर देवांगनायें नृत्य करने लगीं ॥ २४ ॥

श्रीशुक उवाच ॥ एवं कृष्णमुपामंन्त्र्य सुरभिः पयसाऽऽत्मनः ॥ जलैराकाशगंगाया ऐरावतकरोद्धतैः ॥ २२ ॥ इंद्रः सुरर्षिभिः साकं नोदितो देवमातृभिः ॥ अभ्यषिंचत दाशार्हं गोविंद इति चाभ्यधात् ॥ २३ ॥ तत्रागतास्तुंबुरुनारदादयो गंधर्वविद्याधरसिद्धचारणाः ॥ जगुर्यशो लोकमलापहं हरेः सुरांगनाः संननृतुर्मुदान्विताः ॥ २४ ॥ तं तुष्टुवुर्देवनिकायकेतवो व्यवाकिरंश्चाद्भुतपुष्पवृष्टिभिः ॥ लोकाः परां निर्वृतिमाप्नुवंस्त्रयो गावस्तदा गामनयन्पयोद्रुताम् ॥ २५ ॥ नानारसौघाः सरितो वृक्षा आसन्मधुस्रवाः ॥ अकृष्टपच्यौषधयो गिरयोऽबिभ्रदुन्मणीन् ॥ २६ ॥ कृष्णेभिषिक्त एतानि सत्त्वानि कुरुनंदन ॥ निर्वैराण्यभवंस्तात क्रूराण्यपि निसर्गतः ॥ २७ ॥

इसके उपरान्त देवताओंमें मुख्य देवता भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी स्तुति और अद्भुत फूलोंकी वर्षा करनेलगे, उस समय तीनोंलोक परम आनंदको प्राप्त होगये। फिर गौ दूधसे पृथ्वीको भिजोने लगीं ॥ २५ ॥ जिस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका गोविंदाभिषेक किया, उस समय नदियें अनेक प्रकारके रसोंकी बहनेवाली होगईं और वृक्षोंमेंसे मदकी धारा चूने लगी, बिना जोते खेत भी आपही पकने लगे और पर्वतोंने अपनी गुफाओंमेंसे मणियोंको बाहर निकालकर धर दिया ॥ २६ ॥ हे कुरुकुलके आनंददाता परीक्षित्! जिस समय श्रीकृष्णचन्द्रका गोविन्दाभिषेक हुआ, उस समय

क्रूरस्वभाववाले सिंहादिक जीवोंका भी वैरभाव दूर होगया ॥ २७ ॥ इसप्रकार गोकुलके रक्षा करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको गोविंदाभिषेक कर वह इन्द्र देवताओंको संग ले स्वर्गको चलागया ॥ २८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गोविंदाभिषेको नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥ दोहा–अट्ठाइसमें नन्दको, लाये कृष्ण छुटाय ॥ गोपोंको वैकुण्ठ सब, हितकारि दियो दिखाय ॥ २८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, राजन्! नन्दजीने एकादशीका निराहार व्रत करके भगवान्का पूजन किया, दूसरे दिन द्वादशी दो घड़ी थी उस समय पारण करनेके लिये अरुणोदयसे पहले

इति गोगोकुलपतिं गोविंदमभिषिच्य सः ॥ अनुज्ञातो ययौ शक्रो वृतो देवादिभिर्दिवम् ॥२८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० इंद्रस्तुतिर्नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकादश्यां निराहारः समभ्यर्च्य जनार्दनम् ॥ स्नातुं नंदस्तु कालिंद्या द्वादश्यां जलमाविशत् ॥ १ ॥ तं गृहीत्वाऽनयद् भृत्यो वरुणस्यासुरोंतिकम् ॥ अविज्ञायासुरीं वेलां प्रविष्टमुदकं निशि ॥ २ ॥ चुक्रुशुस्तमपश्यंतः कृष्ण रामेति गोपकाः ॥ भगवांस्तदुपश्रुत्य पितरं वरुणाहृतम् ॥ ३ ॥ तदंतिकं गतो राजन्स्वानामभयदो विभुः ॥ प्राप्तं वीक्ष्य हृषीकेशं लोकपालः सपर्यया ॥ महत्या पूजयित्वाऽथ तद्दर्शनमहोत्सवः ॥ ४ ॥

रात्रिमें धर्मसत्रके बलसे स्नान करनेके कारण यमुनाको गये, तब नंदरायजीने आसुरीवेलाको न जानकर यमुनाजीमें प्रवेश किया * ॥ १ ॥ इसलिये वरुणका एक दैत्य सेवक उन्हें पकड़ वरुणके पास लेगया ॥२॥ नंदरायजीको न देख जो गोप संग गयेथे वह हे कृष्ण ! हे राम ! इस प्रकार पुकारनेलगे, उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र, पिताको वरुण लेगया यह बात सुन अपने भक्तोंको अभयके देनेवाले वरुणके पास गये ॥ ३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन करनेसे बडा आनंद पाय लोकोंके पालन करनेवाले वरुणजीने इन्द्रियोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आये देख, बड़ी

* शंका–भागवतमें लिखा है कि, नन्दजी एकादशीका व्रत करके जब चार घड़ी पिछलीरात रही तब भगवान्की पूजा करके यमुनामें स्नान करने गये, इसमें यह शका होती है कि, विना स्नान किये भगवान्का पूजन कैसे किया क्योंकि जो प्राणी विना स्नान किये भगवान्का पूजन करताहैं तो महादोष होताहै ?

उत्तर–महात्मा पुरुष भगवान्का पूजन ऐसे नहीं करते, मानसिक पूजन करते हैं, मानसिक पूजनमें भगवान् प्रसन्न भी होते हैं, इसलिये नन्दजी मानसिक पूजन भगवान्का करके पीछेसे स्नानको गये ॥

पूजाकी सामग्रियोंसे पूजा करके कहा ॥ ४ ॥ वरुणजी बोले कि, आज तुम्हारे दर्शन करनेसे मेरा जन्म सफल हुआ और आजही मेरे मनोरथ भी सफल हुये, हे भगवन्! तुम्हारे चरणारविन्दोंका जो भजन करते हैं, वह संसारके पार हो मोक्षको प्राप्त होजाते हैं ॥ ५ ॥ परिपूर्णरूप, संपूर्ण जीवोंके साक्षी जिनके समान किसीका ऐश्वर्य नहीं, ऐसे भगवान्‌को नमस्कारहै और जिनके स्वरूपमें लोकोंकी रचना करनेवाली माया नहीं सुनी जाती ॥ ६ ॥ धर्मकी महिमा और कार्यको नहीं जाननेवाला मूढ मेरा अनुचर तुम्हारे पिताको ले आया, सो अपराध क्षमा करो ॥७॥ हे श्रीकृष्ण! मेरे ऊपर तुम अनुग्रह करनेके योग्य हो, गोविंद! हे पितृवत्सल! अपने पिताको तुम ले जाओ ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ

**वरुण उवाच ॥ अद्य मे निभृतो देह अद्यार्थोऽधिगतः प्रभो ॥ त्वत्पादभाजो भगवन्नवापुः पारमध्वनः॥५॥ नमस्तुभ्यं भगवते ब्रह्मणे परमात्मने ॥ न यत्र श्रूयते माया लोकसृष्टिविकल्पना ॥ ६ ॥ अजानता मामकेन मूढेनाकार्यवेदिना॥ आनीतोऽयं तव पिता तद्भवान्क्षन्तुमर्हति ॥ ७ ॥ ममाप्यनुग्रहं कृष्ण कर्तुमर्हस्यशेषदृक् ॥ गोविंद नीयतामेष पिता ते पितृवत्सल ॥ ८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं प्रसादितः कृष्णो भगवानीश्वरेश्वरः ॥ आदायागात्स्वपितरं बन्धूनां चावहन्मुदम् ॥ ९ ॥ नंदस्त्वतींद्रियं दृष्ट्वा लोकपालमहोदयम् ॥ कृष्णे च सन्नतिं तेषां ज्ञातिभ्यो विस्मितोऽब्रवीत्॥ ॥ १० ॥ ते त्वौत्सुक्यधियो राजन्मत्वा गोपास्तमीश्वरम् ॥ अपि नः स्वगतिं सूक्ष्मामुपाधास्यदधीश्वरः ॥ ११ ॥ इति स्वानां स भगवान्विज्ञायाखिलदृक् स्वयम् ॥ संकल्पसिद्धये तेषां कृपयैतदचिंतयत् ॥ १२ ॥**

परीक्षित्! इसप्रकार ब्रह्मादिकोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको जब वरुणजीने प्रसन्न किया, तब अपने पिता और बंधु बांधवोंको आनंद देते वहाँसे चले ॥ ९ ॥ जो प्रथम कभी देखनमें न आया, ऐसा वरुणका ऐश्वर्य और श्रीकृष्णचन्द्रमें उनकी प्रीति देख नन्दरायजी अति आश्चर्य मान अपनी जातिके गोपोंसे कहने लगे कि, प्रथम मुझे ले जाकर एक कोनेमें बैठाय दिया, इसके उपरान्त यह कृष्ण गया, तब इसे देख वरुणने नमस्कार करके पूजा की ॥ १० ॥ हे राजन्! उत्कण्ठायुक्त बुद्धिसे ब्रजवासी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको ईश्वर मान विचार कर कहने लगे कि, श्रीकृष्णचंद्र क्या हमको वैकुण्ठधाम प्राप्त करेंगे? ब्रह्मादिकोंके ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र अपने ब्रह्मस्वरूपका दर्शन करावेंगे ॥ ११ ॥ इसप्रकार सबके देखनेवाले भगवान्

श्रीकृष्णचन्द्र अपने ब्रजवासियोंका मनोरथ जान उसे पूर्ण करनेके लिये कृपाकरके यह विचार करनेलगे ॥१२॥ कि,इस संसारमें प्राणी देहमें अहंकार काम, कर्म इत्यादिसे देवता, पशु, पक्षी आदि जो जो योनि हैं, उनमें भटकता फिरता है और अपना स्वरूप नहीं जानता॥१३॥ इस प्रकार करुणा निधान भगवान्‌ने विचारकर गोपादि सब ब्रजवासियोंको ब्रह्मरूप दिखाया और इसके उपरान्त मायासे परे जो वैकुण्ठधाम है उसका दर्शन कराया ॥१४॥ अब ब्रह्म स्वरूपका वर्णन करते हैं, सत्य अर्थात् बाधारहित ज्ञानस्वरूप है, अनंत अर्थात् गननेमें न आवे, ज्योति अर्थात् स्वयं प्रकाश है, गुणोंके निषेधमें सावधान मुनीश्वर उस रूपको देखते हैं ॥१५॥ वह संपूर्ण ब्रजवासी ब्रह्मस्वरूप देहमें प्राप्त होते ही मग्न होगये, फिर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कृपा कर वहाँसे निकाल वैकुण्ठलोक दिखाया,जहाँ प्रथम महात्मा अक्रूरजी गये थे,यहाँ शंका है कि,ब्रह्ममें डूबे को वैकुण्ठलोकका

**जनो वै लोक एतस्मिन्नविद्याकामकर्मभिः॥उच्चावचासु गतिषु न वेद स्वां गतिं भ्रमन्॥१३॥ इति संचिंत्य भगवान्महाकारुणिको हरिः ॥ दर्शयामास लोकं स्वं गोपानां तमसः परम्॥१४॥ सत्यं ज्ञानमनंतं यद् ब्रह्म ज्योतिः सनातनम्॥यद्धि पश्यंति मुनयो गुणापाये समाहिताः ॥१५॥ ते तु ब्रह्महदं नीता मग्नाः कृष्णेन चोद्धृताः ॥ ददृशुर्ब्रह्मणो लोकं यत्राऽक्रूरोऽध्यगात्पुरा ॥ १६ ॥ नंदादयस्तु तं दृष्ट्वा परमानंदनिर्वृताः ॥ कृष्णं च तत्र च्छंदोभिः स्तूयमानं सुविस्मिताः ॥ १७ ॥ इति श्री मद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे नन्दानयनवैकुण्ठप्रदर्शनं नामाष्टाविंशतितमोऽध्यायः ॥ २८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः ॥ वीक्ष्य रंतुं मनश्चक्रे योगमायामुपाश्रितः॥१॥**

दर्शन नहीं बनता तो इसके उत्तरमें कहतेहैं कि,जिन श्रीकृष्णचन्द्रकी कृपासे पहले अक्रूरजीने दर्शन किया था, उन्हीं श्रीकृष्णचन्द्रकी कृपासे इन लोगोंने दर्शन किया, क्योंकि अचिन्त्य ऐश्वर्यमान भगवान् श्रीकृष्णचंद्रमें कुछ यह बात अनुचित नहीं है ॥१६॥ हे नृप। वहाँ वेदोंसे होती हुई श्रीकृष्णचन्द्रभगवान्‌की स्तुति देख और नंदादि सब ब्रजवासियोंने वैकुण्ठ धामका दर्शन कर परमानंदसे सुखी हो बडा आनन्द प्राप्त किया ॥१७॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां नन्दानयनवैकुण्ठप्रदर्शनं नामाष्टविंशोऽध्यायः॥ २८ ॥ दोहा--उनतिसमें हरिने कियो, रास विलास बनाय। अन्तर्धान भये तुरत, सबन वहीं छिटकाय ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित्। गोपकन्याओंसे जिन

रात्रियोंकी प्रतिज्ञा की थी जब वही शरदृतु आनकर उपस्थित हुई कि जहाँ तहाँ चमेली खिलरहीं थीं उन रात्रियोंको देख योगमायाका आश्रय ले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रमण करनेका मनोरथ करने लगे ॥ १ ॥ और उसी समय सुखदायक किरणोंसे पूर्वदिशाके मुखको अरुण करते भगवान् चन्द्रमा उदय हुये, जैसे परदेशसे बहुत दिनोंमें पुरुष आकर अपनी प्यारीके मुखको केशर लगाकर लाल करता है ॥ २ ॥ परिपूर्ण मंडल और लक्ष्मीके मुखके समान कांति नवीन केशरकी तुल्य अरुण चन्द्रमाको देख और राकाकी कोमल किरणोंसे रंगे वृन्दावनको देख भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र स्त्रियोके मनहरण करनेवाले कलरवसे गीत गानेलगे, इस कलरवमेंसेही बीजमंत्र 'क्लीं' निकलता है ॥३॥ प्रेमात्मक कामको बढ़ानेवाले गीतको श्रवणकर श्रीकृष्णचन्द्रनें जिनके मन हर लिये हैं वह स्त्रियें जहाँ पति श्रीकृष्णचन्द्र थे वहाँ आई और अरी किशोरी वहां चलैगी, इस प्रकार परस्पर

तदोडुराजः ककुभः करैर्मुखं प्राच्या विलिंपन्नरुणेन शंतमैः ॥ स चर्षणीनामुदगाच्छुचो मृजन् प्रियः प्रियाया इव दीर्घ दर्शनः ॥२॥ दृष्ट्वा कुमुद्वंतमखंडमंडलं रमाननाभं नवकुंकुमारुणम् ॥ वनं च तत्कोमलगोभिरंजितं जगौ कलं वाम दृशां मनोहरम् ॥ ३ ॥ निशम्य गीतं तदनंगवर्धनं व्रजस्त्रियः कृष्णगृहीतमानसाः ॥ आजग्मुरन्योन्यमलक्षितोद्य माः स यत्र कांतो जवलोलकुंडलाः ॥ ४ ॥ दुहंत्योऽभिययुः काश्चिद् दोहं हित्वा समुत्सुकाः ॥ पयोऽधिश्रित्य संयाव मनुद्वास्यापरा ययुः ॥ ५ ॥ परिवेषयंत्यस्तद्धित्वा पाययंत्यः शिशून्पयः ॥ शुश्रूषंत्यः पतीन् काश्चिदश्नंत्योऽपास्य भो जनम् ॥ ६ ॥ लिंपंत्यः प्रमृजंत्योऽन्या अंजंत्यः काश्च लोचने ॥ व्यत्यस्तवस्त्राभरणाः काश्चित् कृष्णांतिकं ययुः ॥ ७ ॥

कह अत्यन्त शीघ्रतासे चलीं, चलती समय उनके कानोंके कुण्डल हिलते जाते थे ॥ ४ ॥ कितनीहीं गोपियें उत्कण्ठाके मारे दूहतीहुई गायोंको छोडकर चली आईं और दूसरी चूल्हे पर चढेहुए दूधको वैसाही छोडकर चलीं, बहुत गोपियें गेहूंका पकाहुआ पदार्थ चूल्हेपरही छोडकर चलदीं॥५॥ कितनीही एक पत्तल परोसती थीं सो वंशीकी ध्वनि सुनतेही छोडकर चलीं आईं और कितनी एक गोपी अपने देवर जेठके बालकोंको दूध पिलातीथी, उनको छोड आई, कोई कोई गोपी अपने पतिकी सेवा करनेसेही चलीं और कोई कोई भोजन करनेसेही चली आईं ॥ ६ ॥ कोई २ गोपी घरोंको लीपतीं, कोई नेत्रोंमें अंजन लगाती, कोई पाँवोंके गहने हाथोंमें पहर और हाथोंके पावोंमें पहर, लहँगा ओढ़, ओढ़नी पहर, भगवान्

मुरली मनोहरके पास आई ॥ ७ ॥ "यद्यपि गोपियोंके शृंगार उलटे पुलटे थे, परन्तु तोभी योगमायाने सुधार दिये थे" ❀ यद्यपि पति, पिता, माता, भ्राता और जातियोंने मनेभी किया परन्तु तो भी भगवान् केशवमूर्तिने जिनके मन हरलिये थे, उन गोपियोंने किसीका कहना नहीं माना ॥ ८ ॥ किसी गोपीको उनके पुरुषोंने घरमें बन्द करदिया, जब निकलनेका मार्ग न मिला तब उनने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीकी इच्छाकर आँखें मूँद उनका ध्यान किया ॥ ९ ॥ सहन न किया जाय, ऐसे प्यारेके विरहरूप तापसे पाप जिनके दूर होगये और ध्यानमें प्राप्त हुए भगवान्

ता वार्यमाणाः पतिभिः पितृभिर्भ्रातृबन्धुभिः ॥ गोविंदापहृतात्मानो न न्यवर्तंत मोहिताः ॥ ८ ॥ अन्तर्गृहगताः काश्चिद् गोप्योऽलब्धविनिर्गमाः ॥ कृष्णं तद्भावनायुक्ता दध्युर्मीलितलोचनाः ॥ ९ ॥ दुस्सहप्रेष्ठविरहतीव्रतापधुताशुभाः ॥ ध्यानप्राप्ताच्युताश्लेषनिर्वृत्या क्षीणमंगलाः ॥ १० ॥ तमेव परमात्मानं जारबुद्ध्याऽपि संगताः ॥ जहुर्गुणमयं देहं सद्यः प्रक्षीणबन्धनाः ॥ ११ ॥ राजोवाच ॥ कृष्णं विदुः परं कांतं न तु ब्रह्मतया मुने ॥ गुणप्रवाहोपरमस्तासां गुणधियां कथम् ॥ १२ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रको आलिंगन करके, सुखके पुण्यसे बंधन उनके दूर होगये, ऐसे अत्यन्त विरहके दुःख और श्रीकृष्णकी अत्यन्त प्राप्तिके भोगसे एक संगही सब प्रारब्धकर्म क्षीण होजानेसे मुक्त हुईं ॥ १० ॥ जारबुद्धिसे परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रको पाय बंधन जिनके कटगये, ऐसी गोपियोंने गुणोंके बने देहको तत्कालही त्याग दिया और दिव्य देह धारण कर सबसे पहले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे मिलीं ॥ ११ ॥ यह सुनकर राजा परीक्षित् बोले कि, हे महाराज ! वह गोपियाँ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको केवल जार मानतीथीं, ब्रह्मपनसे उनको किंचित् भी भाव नहीं था, फिर

* दृष्टान्त–जैसे आठ छल शैर करनेको निकले बागमें जाकर कहा कि, भांग बनावो, सो मीठीही छानी और मिठाईके लालचसे तीन २ लोटे गडगप्प करगये अर्थात् पीगये, एक मित्र उनमें चतुर था, तो इसने मनमें विचार किया कि, अभ्यास तो है नहीं और तीन तीन लोटे चढागये हैं, जब यह बेसुधि होजायँगे तो इन्हें कौन सँभालेगा ? उसने एक चुल्लूभरही पी थी, अब चढा जो नशा तो किसीकी तो पाग गिरगई किसीका पटका खुलगया, किसीकी धोती खुलगई और जिस्को नशा नहीं था उसने सबको सँभाल लिया इसी प्रकार योगमायाने सबको सुधार दिया ॥

गुणमय बुद्धिवाली उन गोपियोंके गुणोंका प्रवाह संसारसे कैसे छूटगया ? ॥१२॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! यह बात मैंने आपसे प्रथमही वर्णन की थी कि, जब शिशुपाल, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे शत्रुभाव रखता हुआ भी मुक्तिको प्राप्त हुआ, तब प्रीति करनेवाली गोपियोंके तरनेमें क्या आश्चर्य है ? ॥१३॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! अव्यय, अप्रमेय, निर्गुण और गुणोंके नियन्ता श्रीकृष्णचन्द्रका जो प्रगट होना है, सो पुरुषोंका कल्याण करनेके लिये है, इस कारण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको जीवके समान कहना संभव नहीं ॥ १४ ॥ काम, क्रोध, भय, स्नेह, एकभाव

**श्रीशुक उवाच ॥ उक्तं पुरस्तादेतत्ते चैद्यः सिद्धिं यथा गतः ॥ द्विषन्नपि हृषीकेशं किमुताधोक्षजप्रियाः ॥ १३ ॥ नृणां निःश्रेयसार्थाय व्यक्तिर्भगवतो नृप ॥ अव्ययस्याप्रमेयस्य निर्गुणस्य गुणात्मनः ॥ १४ ॥ कामं क्रोधं भयं स्नेहमैक्यं सौहृदमेव च ॥ नित्यं हरौ विदधतो यांति तन्मयतां हि ते ॥ १५ ॥ न चैवं विस्मयः कार्यो भवता भगवत्यजे ॥ योगेश्वरेश्वरे कृष्णे यत एतद्विमुच्यते ॥ १६ ॥ ता दृष्ट्वांतिकमायाता भगवान्व्रजयोषितः ॥ अवदद्वदतां श्रेष्ठो वाचःपेशैर्विमोहयन् ॥ १७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ स्वागतं वो महाभागाः प्रियं किं करवाणि वः ॥ व्रजस्यानामयं कच्चिद् ब्रूतागमनकारणम् ॥ १८ ॥**

सौहृद जो पुरुष नित्य भगवान् वासुदेवमें करते हैं, वह पुरुष तन्मय होजाते हैं ॥ १५ ॥ हे राजन् ! अजन्मा योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें तुम आश्चर्य मत करो, क्योंकि उनमें प्रेम करनेसे स्थावरभी संसारसे छूट जाते हैं ॥ १६ ॥ * बोलनेवालोंमें श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने व्रजकी स्त्रियोंको अपने पास आया देख वाणियोंके विलाससे मोहित करके कहा ॥ १७ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे बड़भागिनियो ! भली आईं आओ मैं तुम्हारा क्या आदर करूं ? व्रजमें तो कुशल है और यहां कैसे आईं इसका कारण कहो ॥ १८ ॥

* दृष्टांत–प्रेमसे भावसहित श्रीनारायणकी कथा सुन ले, कहीं श्रीमद्भागवतकी कथा बैठी थी, किसीने कहा लालाजी सुननेको चलो लालाजीने उत्तर दिया कि, जब दशमस्कन्ध प्रारम्भ होगा तब चलेंगे, फिर जब दशम होने लगा तो लालाने कहा कि, पचाध्यायीमें चलैंगे जहाँ श्रीकृष्णने, लाखों गोपी बुलाकर उनके सग विहार किया, हम भी वैसाही करैंगे, जैसे वीर पुरुष कडखे सुनकर आगे बढते हैं, उसीप्रकार विषयी विषयसे और जगह जो भाव बिगडे तो ठिकाना लग भी जाय और जो साक्षात् कृष्णकांता त्रैलोक्य जननीमें भाव बिगडा तो उसका सत्यानाशही हो जाता है ॥

क्योंकि यह भयानक रात्रि है, सिंह, व्याघ्रादि घोर प्राणी यहाँ फिरते हैं, इसकारण तुम अपने घरको जाओ, हे सुमध्यमे! स्त्री जाति होकर यहाँ मति रहो ॥ १९ ॥ देखो तुम्हारे माता, पिता, पुत्र, भ्राता, पति तुमको विना देखे ढूँढ़ते होगे इसलिये वन्धुओंको घबराहट मत करो ॥ २० ॥ क्योंकि फुलवार जिसमें फूल रही चन्द्रमाकी किरणोंसे रँगाहुआ यमुनासे लग मंद पवनसे हिलनेवाले वृक्षोंके पातसे शोभायमान वन तुमने भली भाँति देख लिया ॥ २१ ॥ इस कारण तुम व्रजमें जाओ, अव विलम्ब मत करो, तुम पतिव्रता हो पतियोंकी सेवा करो, क्योंकि वहाँ बछड़े रम्भाते होंगे, बालक रोते होंगे, जाओ! बालकोंको दूध पिलावो और गायोंको दुहो ॥२२॥ अथवा मेरे स्नेहसे वशीभूत अंतःकरणसे तुम आईं, सो तुमको

रजन्येषा घोररूपा घोरसत्त्वनिषेविता ॥ प्रतियात व्रजं नेह स्थेयं स्त्रीभिः सुमध्यमाः ॥ १९ ॥ मातरः पितरः पुत्रा भ्रातरः पतयश्च वः ॥ विचिन्वंति ह्यपश्यंतो मा कृध्वं बंधुसाध्वसम् ॥ २० ॥ दृष्टं वनं कुसुमितं राकेशकररंजितम् ॥ यमुनाऽनिललीलैजत्तरुपल्लवशोभितम् ॥ २१ ॥ तद्यात मा चिरं गोष्ठं शुश्रूषध्वं पतीन्सतीः ॥ क्रंदंति वत्सा बालाश्च तान्पाययत दुह्यत ॥ २२ ॥ अथवा मदभिस्नेहाद्भवंत्यो यंत्रिताशयाः ॥ आगता ह्युपपन्नं वः प्रीयंते मयि जंतवः ॥ २३ ॥ भर्तुः शुश्रूषणं स्त्रीणां परो धर्मो ह्यमायया ॥ तद्बंधूनां च कल्याण्यः प्रजानां चानुपोषणम् ॥ २४ ॥ दुश्शीलो दुर्भगो वृद्धो जडो रोग्यधनोऽपि वा ॥ पतिः स्त्रीभिर्न हातव्यो लोकेप्सुभिरपातकी ॥ २५ ॥ अस्वर्ग्यमयशस्यं च फल्गु कृच्छ्रं भयावहम् ॥ जुगुप्सितं च सर्वत्र औपपत्यं कुलस्त्रियः ॥ २६ ॥

योग्यही है, क्योंकि सब जीव मुझमें प्यार करते हैं ॥ २३ ॥ हे मंगलरूपिणियो! निष्कपट होकर पतियोंकी सेवा करो, देवरोंकी सेवा करो, और पुत्रोंका पोषण करो, यही स्त्रियोंका परम धर्म है ॥ २४॥ यदि कदाचित् अपना पति खोटे स्वभावयुक्त हो, दुर्भाग्य हो अथवा वृद्ध हो, मूर्ख हो, रोगी हो, दरिद्री हो तोभी स्वर्गकी जिनको चाहना है, ऐसी स्त्रियोंको त्यागने योग्य नहीं है और जो पतित हो तो त्यागने योग्य है ॥ २५ ॥ कलियुगकी स्त्रियोंको उपपतिके सेवन करनेसे स्वर्ग नहीं मिलता बरन यश जाता है, इसलिये उपपतिका सेवन तुच्छ है, दुःखका देनेवालाहै और

सर्वत्र निंदाके योग्य है ॥ २६ ॥ जिसप्रकार भाव मुझमें श्रवण दर्शन ध्यान कीर्त्तनसे रहता है, वैसा पास रहनेसे नहीं होता इसलिये अपने घरको जाओ ❋ श्रीकृष्णचन्द्रने इसकारण गोपियोंसे जाओ जाओ कहा कि, जो मैं इनसे कहूंगा तुम मेरे साथ विहार करो तो यह गालियें देंगी और निकट भी न आवेंगी इससे प्रथमही इनके मानखंडन करूं तो फिर यह आपही मेरा पल्ला पकडेंगी+ ॥२७॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित! इसप्रकार गोपिये गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्रका वचन श्रवण कर अत्यन्त दुःखित हुईं और मनोरथके सिद्ध न होनेसे बड़ी चिन्ता करनेलगीं ॥ २८॥ चिन्ताके

**श्रवणाद्दर्शनाद् ध्यानान्मयि भावोऽनुकीर्तनात् ॥ न तथा संनिकर्षेण प्रतियात ततो गृहान् ॥ २७ ॥ श्रीशुक उवाच इति विप्रियमाकर्ण्य गोप्यो गोविंदभाषितम् ॥ विषण्णा भग्नसंकल्पाश्चिंतामापुर्दुरत्ययाम् ॥ २८ ॥ कृत्वा मुखान्यव शुचः श्वसनेन शुष्यद्बिंबाधराणि चरणेन भुवं लिखंत्यः ॥ अस्रैरुपात्तमषिभिः कुचकुंकुमानि तस्थुर्मृजंत्य उरुदुःखभराः स्म तूष्णीम् ॥ २९ ॥ प्रेष्ठं प्रियेतरमिव प्रतिभाषमाणं कृष्णं तदर्थविनिवर्तितसर्वकामाः ॥ नेत्रे विमृज्य रुदितोपहते स्म किंचित्संरंभगद्गदगिरोऽब्रुवतानुरक्ताः ॥ ३० ॥**

श्वाससे कुंदुरूके फलके समान उनके अरुण होठ सूख गये और अपने अपने मुखोंको नीचाकर चरणके अँगूठेसे धरतीपै लिखने लगीं और रुदनके कारण नेत्रोंसे कज्जलसहित जो आँसू निकलरहे थे उनसे कुचोंकी केशर धुलगई, तब अति दुःखके बोझसे गोपी चुपचाप होकर खड़ी होगईं ॥ २९ ॥ जिनके लिये गोपियोंने सब घरबार छोड़दिये, उन अपने परमप्रीतम श्रीकृष्णचन्द्रके कठोर वचन सुन प्रेमभरी गोपियें रोनेके कारण

---

* दृष्टान्त–देखो स्त्रियोंको पतिव्रताधर्म पालन करना चाहिये, पतिव्रताओंकी बडी महिमा है। एक स्त्रीका गोदीमें उसका पति शिर धरे सो रहाथा, उसका बालक खेलते खेलते अग्निमें जा पडा स्त्रीने यह देख पतिकी निद्रा भग न हो, यह विचार अपना धुटुआ न उठाया और अग्नि पतिव्रताके शापके भयसे शीतल होगई

श्लोक–सुतं पतन्तं प्रसमीक्ष्य पावके न बोधयामास पतिं पतिव्रता ॥ अभूत्तदानीं व्रतंभगशकया हुताशनश्चदनपकशीतल ॥ १ ॥ इस कारण हे सखियो! अपने पतियोंके पास जाओ ॥

+ दृष्टान्त–श्रीकृष्णने वशी बजाते तो बजाही और जब लाखों गोपियोंने आनकर घेरलिया, तब बुद्धि विहारी होगई, जैसे किसीके बालक घरमें रुईका फोहा जलाते हैं और फिर प्रसन्न होते हैं, सो बाजारमें किसी साहूकारकी दूकानमें लाख रुपयेकी रुईका ढेर लगा देख उन्होंने मनमें विचार किया कि, इसमें बडा तमाशा होगा सो ढेरमें आग लगा दी जब वह ढेर थोडा२ जला तबतक तो ताली बजाते रहे और जिस समय आग भडककर ऊची ऊचीं लपटें निकलीं तब घबरागये, इसीप्रकार श्रीकृष्णकी दशा हुई, जब एकाध गोपीको कहीं देखपाते, तब तो प्रसन्न होते अब लाखों गोपियोंको देख घबराकर घर जानेको कहा॥

आंसुओंसे पूर्ण नेत्रोंको पोंछ कुछेक क्रोधित हो गद्गद कंठसे बोलीं ॥ ३० ॥ कि, हे समर्थ ! "जाओ जाओ" ऐसे कठोर वचन मत कहो, क्योंकि हम सब विषयोंको त्यागकर केवल तुम्हारेही चरणोंका सेवन करती हैं. हे दुराग्रही ! हमको मत त्यागो, जैसे आदिपुरुष भगवान्की शरण सर्व त्याग नकर मुमुक्षुलोग जाते हैं मुमुक्षु पुरुषोंको वह भजतेहैं. उसीप्रकार तुम्हारे लिये सर्वस्व त्यागकर हम आई हैं. इसलिये हमारा सेवन करो, त्यागो मत ॥ ३१ ॥ हे कृष्ण धर्मवेत्ता ! तुमने कहा, पति पुत्र सुतोंकी सेवा करो, यह स्त्रियोंका परमधर्म है जो कहा, सो हमारी धर्म सुननेकी इच्छा नहीं है क्योंकि हमें चाहना नहीं है, तुम धर्मके उपदेश करनेवाले नहीं हो किन्तु देहधारियोंके प्यारे हो आपने कहा पति आदिकोंकी सेवा करना धर्म है, सो आत्मासहित पति आदिक प्रिय लगते हैं स्त्रीको पति प्यारा लगता है. आत्मासे लगता है सो आत्मा जब निकल जाता है, पीछे इस देहको

गोप्य ऊचुः ॥ मैवं विभोऽर्हति भवान्गदितुं नृशंसं संत्यज्य सर्वविषयांस्तव पादमूलम् ॥ भक्ता भजस्व दुरवग्रह मा त्यजास्मान्देवो यथादिपुरुषो भजते मुमुक्षून् ॥ ३१ ॥ यत्पत्यपत्यसुहृदामनुवृत्तिरंग स्त्रीणां स्वधर्म इति धर्मविदा त्वयोक्तम् ॥ अस्त्वेवमेतदुपदेशपदे त्वयीशे प्रेष्ठो भवांस्तनभृतां किल बंधुरात्मा ॥ ३२ ॥ कुर्वंति हि त्वयि रतिं कुशलाः स्व आत्मन्नित्यप्रिये पतिसुतादिभिरार्तिदैः किम् ॥ तन्नः प्रसीद परमेश्वर मा स्म छिंद्या आशां भृतां त्वयि चिरादरविंदनेत्र ॥ ३३ ॥ चित्तं सुखेन भवताऽपहृतं गृहेषु यन्निर्विशत्युत करावपि गृह्यकृत्ये ॥ पादौ पदं न चलतस्तव पादमूलाद्यामः कथं व्रजमथो करवाम किं वा ॥ ३४ ॥

बांधकर लेजाते हैं और जला देते हैं, सो सबके आत्मा तुम हो, तुम्हारे सेवन करनेसे हमें सब धर्म स्वयं प्राप्त होजायँगे, क्योंकि सब उपदेशवाक्य ईश्वरकी सेवा करनाही परमधर्म बताते हैं, इसकारण तुम सब जीवोंके आत्मा होनेसे परमबंधु ईश्वर हो तुमसे जो जीव बहिर्मुख हैं सो दग्ध होनेके योग्य हैं ॥ ३२ ॥ अपने आत्मा नित्य प्यारे तुम हो तिनमें विवेकीपुरुष प्रीति करते हैं, दुःखके देनेवाले पति पुत्रादिकोंसे क्या प्रयोजन है ? इसकारण तुम हमपर प्रसन्न हो. हे ईश्वर कमलदललोचन ! बहुत दिनोंसे तुममें आशारूपी लता लगाई है, उसे "जाओ जाओ" ऐसे कुठाररूप वचनसे कैसे काटते हो ? देखो ! विषके वृक्षको भी आप बढ़ाकर विवेकी नहीं काटते हैं ॥ ३३ ॥ तुमने कहा, जाओ सो हम कैसे

जायँ ? क्योंकि जो चित्त सुखपूर्वक घरमें लगरहा था, सो तुमने हर लिया और जिन हाथोंसे घरका काम करती थीं, सो तुमने हर लिये, तब श्रीकृष्ण चन्द्रने कहा कि, हे गोपियो ! अब तुम जाओ, परसोंके दिन तुम सबके चित्त विचार कर देंगे, तो गोपियोंने कहा कि, तुम्हारे चरण छोडकर हमारे पॉव एक पग भी नहीं चलसक्ते व्रजमें कैसे जायँ ? और जाकर हम क्या करैं ? ॥ ३४ ॥ हे सखे ! आपके हास्य, दर्शन और मधुरगीतसे उत्पन्नहुई हमारी कामाग्निको तुम अपने अधरामृतरूप पिचकारीसे शान्तकरो, नहीं तो हम एक तो कामकी अग्नि और दूसरी विरहकी अग्नि इन दोनोंसे दग्ध

**सिंचांग नस्त्वदधरामृतपूरकेण हासावलोककलगीतजहृच्छयाग्निम् ॥ नो चेद्वयं विरहजाग्न्युपयुक्तदेहा ध्यानेन याम पदयोः पदवीं सखे ते ॥ ३५ ॥ यर्ह्यंबुजाक्ष तव पादतलं रमाया दत्तक्षणं क्वचिदरण्यजनप्रियस्य ॥ अस्प्राक्ष्म तत्प्रभृति नान्यसमक्षमंग स्थातुं त्वयाभिरमिता बत पारयामः ॥ ३६ ॥ श्रीर्यत्पदांबुजरजश्चकमे तुलस्या लब्ध्वाऽपि वक्षसि पदं किल भृत्यजुष्टम् ॥ यस्याः स्ववीक्षणकृतेऽन्यसुरप्रयासस्तद्वद्वयं च तव पादरजः प्रपन्नाः ॥ ३७ ॥**

शरीर हो योगीजनोंकी नाईं तुम्हारे ध्यानसेही तुम्हारे चरणोंके निकट पहुँच जायँगी * ॥३५॥ तब श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, तुम अपने पतियोंके पास जाओ, वही तुम्हारी कामाग्नि बुझावेंगे, इसके उत्तरमें गोपी कहती हैं कि, हे कमलदललोचन ! वनवासी जिन्हें प्रिय हैं, ऐसे तुम हो और लक्ष्मीजीको किसीसमयही जिनकी सेवा प्राप्त होतीहै, ऐसे तुम्हारे चरणोंके तलुए हमने जबसे स्पर्श किये, उसी दिनसे उनका सुख अनुभव किया और उसी दिनसे औरके सन्मुख भी खडी नही होसक्तीं ॥ ३६ ॥ यद्यपि लक्ष्मीजी सदा वक्षस्थलमें रहती हैं परन्तु तो भी जिसका भक्तलोग सेवन

---

* शंका—जैसे कामदेवसे पीडित होकर मनुष्योंकी स्त्री ओष्ठ चुम्बन करनेके लिये मनुष्योंकी विनती करती हैं और गोपी तो मोक्षका रूप थीं परन्तु कामकी शांति करनेकी पूर्ण ब्रह्म सरीखे जो श्रीकृष्ण हैं उनसे ओष्ठ चुम्बन करनेके लिये याचना क्यों की ?

उत्तर—गोपियोंने विचार किया कि, हम कुछ पढी नहीं और श्रीकृष्णकी जैसे विद्वान लोग स्तोत्रोंसे स्तुति करते हैं, वैसी स्तुति हम भी किया चाहती हैं, परन्तु विना विद्या हम कैसे स्तोत्रोंसे स्तुति करैं ? परन्तु हमने ऐसा भी सुना है कि, श्रीकृष्णके ओष्ठोंमें सरस्वतीका वास है जो हमारे सबके ओष्ठोंसे श्रीकृष्णके ओष्ठ छुइ जायँ तो हम सब विद्यावान् होजायँगी, तब अनेक प्रकारके स्तोत्रोंसे भगवान्‌की स्तुति हम भी विद्वानोंकी सदृश किया करैंगी, कामदेवकी पीडासे कृष्णके ओष्ठोंका चुम्बन करना नहीं चाहती थीं ॥

करते हैं, ऐसी तुम्हारे चरणकी रेणुको तुलसीने सौत सहित चाहना की, जिस लक्ष्मीजीकी चितवनके लिये और देवता तप करके परिश्रम करते हैं उन्हीं लक्ष्मीकी समान हम भी तुम्हारे चरणकी रजको प्राप्त हुई हैं, अर्थात् शरण ली है ॥३७॥ हे दुःखके काटनेवाले ! तुम्हारे भजनेमें आशा लगाये हम घर छोडकर तुम्हारे चरणोंके पास आई हैं तुम हमारे ऊपर प्रसन्न होओ, तुम्हारी सुन्दर मुसकान चितवनसे बढे कामदेवसे तपित देह हमको अपनी दासी करके स्थान दीजिये ॥ ३८ ॥ अलकावली जिसपर छूट रहीं और कुण्डलोंकी कान्तिसे युक्त कपोल अमृतभरे ओष्ठमें हास्य सहित चितवनवाले तुम्हारे मुखको देख और भक्तोंके अभयदान देनेवाले तुम्हारे दोनों भुजदण्डोंको देखकर लक्ष्मीको एकही प्रीतिके उपजानेवाले तुम्हारे

तन्नः प्रसीद वृजिनार्दन तेंघ्रिमूलं प्राप्ता विसृज्य वसतीस्त्वदुपासनाशाः ॥ त्वत्सुन्दरस्मितनिरीक्षणतीव्रकामतप्तात्मनां पुरुपभूषण देहि दास्यम् ॥३८॥ वीक्ष्यालकावृतमुखं तव कुण्डलश्रीगण्डस्थलाधरसुधं हसितावलोकम् ॥ दत्ताभयं च भुजदण्डयुगं विलोक्य वक्षः श्रियैकरमणं च भवाम दास्यः ॥ ३९ ॥ का स्त्र्यंग ते कलपदायतवेणुगीतसंमोहिताऽऽर्य चरितान्न चलेत्त्रिलोक्याम् ॥ त्रैलोक्यसौभगमिदं च निरीक्ष्य रूपं यद्गोद्विजद्रुममृगाः पुलकान्यबिभ्रन् ॥ ४० ॥ व्यक्तं भवान्व्रजभयार्तिहरोऽभिजातो देवो यथादिपुरुषः सुरलोकगोप्ता ॥ तन्नो निधेहि करपंकजमार्तबन्धो तप्तस्तनेषु च शिरस्सु च किंकरीणाम् ॥ ४१ ॥

वक्षस्थलको देख हम तुम्हारी दासी होती हैं, हे कृष्ण ! मनोहर पदवाले बड़े बाँसुरीके गीतसे मोहित होकर त्रिलोकीमें ऐसी कौन स्त्री है जो अपने धर्मसे चलायमान न हो, त्रिलोकीमें सुन्दर इस तुम्हारे रूपको देख गौ, पक्षी, मृग यह भी रोमांचित होजाते हैं, फिर हम इस मनमोहनरूपसे मोहित होगई तो इसमें आश्चर्यही क्या है ? तुम्हारा प्रकाशक शब्द सुनकर भी अपना धर्म त्यागना उचित है और तुम्हारे रूपके अनुभवसे त्याग करनेमें क्या आश्चर्य है ? ॥ ३९ ॥ ४० ॥ और आपने निश्चय व्रजके भय पीड़ा दूर करनेके लिये अवतार लिया है जैसे आदिपुरुष श्रीनारायण स्वर्गकी रक्षा करते हैं, इस कारण हे दीनबंधु ! हम तुम्हारी दासी हैं, हमारे कामदेवसे तप्त स्तन और शिरोंपर अपने हस्तकमलको धरो ॥ ४१ ॥

गोपियोंका विलाप सुन हँसकर दयाको प्राप्त हो,आत्मा
श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभाग परीक्षित्! इसप्रकार योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोपियोंके सहित उदार
राम भी हैं, तो भी गोपियोंके संग रमण करनेलगे ॥ ४२ ॥ प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रकी चितवनसे प्रफुल्लितमुखवाली इकट्ठी हुईं सहित चन्द्रमा
जिनकी चेष्टा और उदार जिनकी हँसनि दाँतोंमें कुंदकलीकी समान कान्तिवाले श्रीकृष्णचन्द्र ऐसे शोभायमान लगनेलगे जैसे तारागण स्वयं गान करते
शोभायमान लगताहै ॥ ४३ ॥ गोपियें जिनका गान करैं और स्त्रियोंके सैकडों यूथका पालन करैं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र

॥४२॥ ताभिः
श्रीशुक उवाच॥ इति विक्लवितं तासां श्रुत्वा योगेश्वरेश्वरः ॥ प्रहस्य सदयं गोपीरात्मारामोऽप्यरीरमत्
समेताभिरुदारचेष्टितः प्रियेक्षणोत्फुल्लमुखीभिरच्युतः ॥ उदारहासद्विजकुन्ददीधितिर्व्यरोचतैणांक इवोडुभिर्वृतः ॥
॥ ४३ ॥ उपगीयमान उद्गायन्वनिताशतयूथपः ॥ मालां बिभ्रद्वैजयंतीं व्यचरन्मंडयन्वनम् ॥ ४४ ॥ नद्याः
पुलिनमाविश्य गोपीभिर्हिमवालुक ॥ रेमे तत्तरलानंदकुमुदामोदवायुना ॥ ४५ ॥ बाहुप्रसारपरिरंभकरालकोरुनी
वीस्तनाऽऽलभननर्मनखाग्रपातैः ॥ क्ष्वेल्याऽवलोकहसितैर्व्रजसुंदरीणामुत्तंभयन्रतिपतिं रमयांचकार ॥ ४६ ॥ एवं
भगवतः कृष्णाल्लब्धमाना महात्मनः ॥ आत्मानं मेनिरे स्त्रीणां मानिन्योऽभ्यधिकं भुवि ॥ ४७ ॥

आकर रमण
वैजयन्ती माला पहरे, वनको शोभायमान करते विहार करनेलगे ॥४४॥ शीतल वालूके बिछौनेवाले यमुनाजीके पुलिनमें गोपियोंसहित आलिंगन
करनेलगे, वहाँ यमुनाजीकी लहरका आनन्द और कमलोंकी सुगंधसनी वायुसे अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ४५ ॥ भुजाओंका पसारना, व्रजसुन्दरियोंको
करना कर, अलक, ऊरू, नीवी, स्तन इनका स्पर्श करना, परिहासके वचन कहना, नखोंके चिह्न, क्रीडा, चितवन और हँसियोंसे मानवती होकर
भगवान् काम उद्दीपन कराय रमण करनेलगे ॥ ४६ ॥ इसप्रकार महात्मा श्रीकृष्णचंद्रसे मान जिन्होंने प्राप्त किया ऐसी गोपियें

पृथ्वीकी स्त्रियोंमें अपनेको अधिक मानने लगीं ॥४७॥ ब्रह्मा और महादेवको वश करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उनगोपियोंको सौभाग्यके मदके अधीन देख; उनका गर्व दूर और कृपा करनेके लिये उस रासमंडलमेंही अंतर्धान होगये, क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्रने विचारा कि, अभी तो कुछ रासका प्रारंभही हुआ है सेरमें पौन भी नहीं और इन्हें मान हुआ, जो ऐसे लाखों गोपियोंके पांव पडता फिरूँ तो वर्षों लगजाय. फिर रास कैसे होगा ? इसकारण उनका मानभंग करनेको अंतर्धान होगये, अथवा जो प्यारी थी, उसका मानघटने लगा कि, देखो हमकोभी कृष्ण सबकी बराबरही देखते हैं और साधारणको मान बढ़ा कि प्यारी गोपी हमारे अधीन है, सो दोनोंका मान समान करनेको भगवान् श्रीकृष्णचंद्र अंतर्धान होगये ॥ ४८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायां कृष्णान्तर्धानं नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

तासां तत्सौभगमदं वीक्ष्य मानं च केशवः ॥ प्रशमाय प्रसादाय तत्रैवांतरधीयत ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे रासक्रीडायां कृष्णांतर्धानं नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अंतर्हिते भगवति सहसैव व्रजांगनाः ॥ अतप्यंस्तमचक्षाणाः करिण्य इव यूथपम् ॥ १ ॥ गत्यानुरागस्मितविभ्रमेक्षितैर्मनोरमालापविहारविभ्रमैः ॥ आक्षिप्तचित्ताः प्रमदा रमापतेस्तास्ता विचेष्टा जगृहुस्तदात्मिकाः ॥ २ ॥ गतिस्मितप्रेक्षणभाषणादिषु प्रियाः प्रियस्य प्रतिरूढमूर्तयः ॥ असावहं त्वित्यबलास्तदात्मिका न्यवेदिषुः कृष्णविहारविभ्रमाः ॥ ३ ॥

दोहा–तीस माहिं सब ग्वालिनी, भईं हाल बेहाल । वन वन फिरत विरह दही, कहाँ गये नँदलाल ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित ! जिससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रासमंडलमेंसे अंतर्धान होगये,उससमय तत्कालही व्रजकी स्त्रियें तथा गोपियें उनके देखे विना ऐसी अत्यन्त व्याकुल होगईं कि, ॥ १ ॥ जिसप्रकार हाथीके देखे विना हाथिनियें व्याकुल हो जाती हैं, श्रीकृष्णचन्द्रकी चलनि, स्नेहभरी मुसकान, विलासपूर्वक चितवन, मधुर बोलनेकी क्रीडाओंमें मन जिनके पकड़े गये; ऐसी गोपियें तन्मय होगईं, उनकी लीलाका अनुकरण करने लगीं ॥ २ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रका गमन, हास्यभरी चितवन और मधुर वाणियोंके विहारकर प्यारेमें आरूढ हो श्रीकृष्णचन्द्रका रूप बनकर कहने लगीं कि, "मैं

कृष्ण हू, मैं कृष्ण हूं" इसप्रकार चेष्टा करने लगीं ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त सम्पूर्ण गोपियें मिल श्रीकृष्णचन्द्रका ऊंचे स्वरसे गान करती मतवालेकी समान वन वनमें ढूंढ़ने लगीं सब प्राणियोंमें आकाशकी तुल्य व्यापक जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं, उनको वृक्षोंसे पूँछने लगीं ॥ ४ ॥ हे पीपरके वृक्ष ! हे वटके वृक्ष ! नंदका पुत्र श्रीकृष्ण प्रेमभरी चितवन और हँसी करके हमारा चित्त चुराकर ले गया है, यदि आपने देखाहो तो हमको अत्यन्त दुःखी जान कृपापूर्वक बता दो, कोई बोली, अरी ! यह क्या बतावेंगे, यह तो अश्वत्थ है, इनकी जो जड़ थोड़ीसी ऊपर रही है, सो यह ऐसी चिन्ता किया करते हैं कि कहीं ऐसी पवन न आजाय जो हमें उखाड़कर फेंकदे, कोई बोली अरी ! यह पीपल नारायणका रूप है, नारायण भक्तोंके कार्यमें मग्न

गायंत्य उच्चैरमुमेव संहता विचिक्युरुन्मत्तकवद्वनाद्वनम् ॥ पप्रच्छुराकाशवदंतरं बहिर्भूतेषु सन्तं पुरुषं वनस्पतीन् ॥ ॥ ४ ॥ दृष्टो वः कच्चिदश्वत्थ प्लक्ष न्यग्रोध नो मनः ॥ नन्दसूनुर्गतो हृत्वा प्रेमहासावलोकनैः ॥ ५ ॥ ॥ कच्चित्कुरबकाशोकनागपुन्नागचम्पकाः ॥ रामानुजो मानिनीनामितो दर्पहरस्मितः ॥ ६ ॥ कच्चित्तुलसि कल्याणि गोविंदचरणप्रिये ॥ सह त्वाऽलिकुलैर्बिभ्रद् दृष्टस्तेऽतिप्रियोऽच्युतः ॥ ७ ॥

रहते हैं, सो हमें क्या बतावेंगे ? न्यग्रोध शिवका रूप है सो यह योगमें मग्न रहते हैं, हमको क्या बतावेंगे * ॥ ५ ॥ हे कुरबक ! हे अशोक ! हे नाग ! हे पुन्नाग ! हे केशर ! हे चम्पे ! हे मालती ! गर्व हरनेवाली जिसकी मुसकान ऐसा बलरामका छोटा भाई (कृष्ण) कहीं तुमने देखा ? फिर रामानुजियोंसे कहा कि, कहीं बडे भाईका प्रसाद भाँगके चुल्लूमें तो न पीगये ? जो हमारी यह रक्षा करते फिरते, कोई बोली अशोकसे क्या पूँछती हो यह तो आप अशोच है, सो पराये शोचको क्या जाने ॥ ६ ॥ कोई वनमें कहतीं हैं कि, हे तुलसी ! कल्याणरूपिणी ! गोविंदके चरणोंकी अत्यन्त

* शंका–वृक्षोंसे गोपियोंने श्रीकृष्णचन्द्रजीको बूझा और वृक्ष जानते थे कि, इसी मार्ग होकर श्रीकृष्णचन्द्र गये हैं, फिर वृक्षोंने गोपियोंसे क्यों नहीं कहा कि, हमने श्रीकृष्णको देखा अथवा नहीं देखा चुप क्यों होगये ? उत्तर–जैसे कृष्णके प्रेममें गोपी उन्मत्त हो रही थीं, ऐसे ही कृष्णके ध्यानमें वृक्ष भी मतवाले हो रहे थे, वृक्षोंको तो अपनी देहका अथवा और किसी दूसरी वस्तुका ध्यान भी नहीं था और कुछ स्मरण भी नहीं था, भगवान्में मन लगा रहे थे, इसलिये उत्तर नहीं दिया, दूसरे वृक्षोंमें बोलनेकी शक्तिभी नहीं होती ॥

प्यारी और भौंरे जिसमें गुंजार करें, सो तुम्हारी मालाको पहरे, तुमने अपने अत्यन्त प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रको कहीं देखा होय तो बता दो ॥ ७ ॥ हे मालती! मल्लिके हे यूथिके! हे जाति! क्या आपने कहीं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखा? क्या हाथके छूनेसे तुम्हारी प्रीति उत्पन्न करते, इसी मार्गसे गये हों ॥ ८ ॥ हे आम! हे चिरौंजी! हे कटहर! हे विजयसार! हे कचनार! हे जामुन! हे वेल! हे मौलसिरी! हे सफरी! हे आम्र! और हे लोटन कदम्ब! तुम परोपकारी यमुनातीरवासी हो इसकारण हमें बता दो कि, तुमने कहीं श्रीकृष्णचन्द्रको जाते देखा? ॥ ९ ॥ जब किसीने उत्तर न दिया तो एक गोपी बोली कि, पृथ्वीसे बूझो कि, हे पृथ्वी! ऐसा तैंने क्या तप किया, जो केशवभगवान्का चरणस्पर्श हुवा, जिससे तुझे आनंद सहित रोमांच हुवे हैं, जिसके कारण तू सुन्दर लगती है, यह आनन्द प्यारेका चरण लगनेके कारण हुआ है,

**मालत्यदर्शि वः कच्चिन्मल्लिके जाति यूथिके ॥ प्रीतिं वो जनयन्यातः करस्पर्शेन माधवः ॥ ८ ॥ चूतप्रियालपनसाऽसनकोविदारजम्ब्वर्कबिल्वबकुलाम्रकदंबनीपाः॥येऽन्ये परार्थभवका यमुनोपकूलाः शंसन्तु कृष्णपदवीं रहितात्मनां नः॥ ९ ॥ किं ते कृतं क्षिति तपो बत केशवांघ्रिस्पर्शोत्सवोत्पुलकितांगरुहैर्विभासि ॥ अप्यंघ्रिसंभव उरुक्रमविक्रमाद्वा आहो वराहवपुषः परिरंभणेन ॥ १० ॥ अप्येणपत्न्युपगतः प्रिययेह गात्रैस्तन्वन्दृशां सखि सुनिर्वृतिमच्युतो वः ॥ कांतांगसंगकुचकुंकुमरंजितायाः कुन्दस्रजः कुलपतेरिह वाति गन्धः ॥११॥ बाहुं प्रियांस उपधाय गृहीतपद्मो रामानुजस्तुलसिकालिकुलैर्मदांधैः ॥ अन्वीयमान इह वस्तरवः प्रणामं किंवाऽभिनन्दति चरन्प्रणयावलोकैः ॥ १२ ॥**

अथवा वामनजीने तुझे तीन पैग नापी है, अथवा उससे पहले वाराहजी तुझे दाढ़पर रखकर ले आये हैं, तबका आनन्द है, परन्तु वह आनंद तो पुराने पड़गये, अभी प्यारेका चरणारविन्द तैंने स्पर्श किया है और तैंने उन्हें निश्चय देखा है सो हमें बता दे ॥ १० ॥ हे सखी, हरिणकी स्त्री! अच्युत श्रीकृष्णचन्द्र प्यारीको संग लिये अपने अंगोसे तुम्हारी दृष्टिको आनंद देते यहाँ आये हैं? क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्रकी प्यारी जो अंगके संग है, इसीकारण कुचोंकी केशरसे रँगीहुई कुन्दकी मालाकी सुगंध यहाँ आतीहै. "हे मृगनयनी! हमारी बातका ऐसा अनादर? कि, इस ओरसे दृष्टिभी फेर ली, फिर बोली कि, तुम्हारा कुछ अपराध नहीं, जब विधाता वाम होता है तो सब ठौर अपमानही अपमान होता है" ॥ ११ ॥ आगे बढ़कर वृक्षोंसे कहने लगी कि हे वृक्षो! प्यारीके कंधेपर भुजाको धारण किये और दूसरे हाथमें कमल लिये यहां फिरते

तुलसी संबंधी मदोन्मत्त भौंरे जिनके पीछे जाया करते हैं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने स्नेहभरी चितवनसे क्या तुम्हारी दण्डवत् यहाँ आनकर करली है ॥ १२ ॥ कोई बोली कि, हे वीर ! यह लतायें श्रीकृष्णचन्द्रसे अवश्य मिली होंगी, क्योंकि यह अपने पति वृक्षकी शाखारूप बाँहोंका आश्रय कर रही हैं इससे ज्ञात होता है कि, अवश्य हमारे प्यारे श्रीकृष्णचंद्रके नख इनमें लगेहैं,इसी कारण रोमांच हो आये हैं, हेवृक्षो ! वृक्षोंके समागममें ऐसे रोमांच नहीं होते ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार मतवालेकी भाँति पूछतीं श्रीकृष्णमें तन्मय और उनके ढूँढनेसे विह्वल होकर गोपियां भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी लीलाओंका अनुकरण करने लगीं ॥ १४ ॥ ❋ इसके उपरान्त कोई गोपी पूतना बनी

पृच्छतेमा लता बाहूनप्याश्लिष्टा वनस्पतेः ॥ नूनं तत्करजस्पृष्टा बिभ्रत्युत्पुलकान्यहो ॥ १३ ॥ इत्युन्मत्तवचो गोप्यः कृष्णान्वेषणकातराः ॥ लीला भगवतस्तास्ता ह्यनुचक्रुस्तदात्मिकाः ॥ १४ ॥ कस्याश्चित्पूतनायंत्याः कृष्णायंत्य पिबत्स्तनम् ॥ तोकायित्वा रुदत्यन्या पदाऽहन् शकटायतीम् ॥ १५ ॥ दैत्यायित्वाजहारान्यामेकां कृष्णार्भ भावनाम् ॥ रिंगयामास काऽप्यंघ्री कर्षती घोषनिस्स्वनैः ॥ १६ ॥ कृष्णरामायिते द्वे तु गोपायंत्यश्च काश्चन ॥ वत्सायंतीं हंति चान्या तत्रैका तु बकायतीम् ॥ १७ ॥

कोई गोपी कृष्ण बनकर उसका स्तन पीने लगी और कोई गोपी बालक बन रोती हुई शकटासुर बनी वह जो कोई गोपीहै उसको पावकी ठोकर मारनेलगी ॥ १५ ॥ एक गोपी तृणावर्त्त दैत्य बनकर कृष्णके बालक रूपको धरे जो और गोपी है उसे दूसरी दैत्यरूप बन हरकर लेगई और एक गोपी घुंघरू बाँध पाँवोंको घसीटती घुटुओं चलने लगी ॥ १६ ॥ दो गोपियाँ कृष्ण बलदेव बनीं और कोई गोपी गोप बनी और कोई

* दृष्टान्त–एक बडा गवैया था, सो वह अपनी खुशीसे गाता और किसीके कहनेसे नहीं गाता था एक भले आदमीका मन उसका गाना सुननेको चाहा, तो उसने क्या चतुराई करी कि, उसीकी तानमें गाऊं क्योंकि मुझसे ठीक बनैगी नहीं, इस कारण वह अपनी तान सुधारनेको आपही गावैगा, सो गाने लगा तो तान वैसी न आई, तब गवैये ने अपने मनमें कहा कि, यह मेरी तान गा रहा है परन्तु बिगडी जाती है, तब आप भी गाने लगा और उससे कहा कि ऐसे गावो, इसी प्रकार गोपियोंने विचारा कि, हम श्रीकृष्णचन्द्रकी लीला करैं सो हमसे ठीक बनैगी तो हैही नहीं, इसकारण उसके बतानेको श्रीकृष्ण स्वयही आजायँगे ॥

वत्सासुर बन उसको मारनेलगीं, एक गोपी बकासुर बनी, उसे और गोपीने मारदिया ॥१७॥ जैसे भगवान् श्रीकृष्णचंद्र दूर चरतीहुई गायोंको बुलातेथे, उसीप्रकार एक गोपी गायोंको बुलाय श्रीकृष्णका अनुकरण करनेलगी. बाँसुरीको बजाकर क्रीडा करती थीं और गोपियें धन्यवाद देती थीं ॥ १८ ॥ एक गोपी गोपीके कंधेपर हाथ धरकर कहनेलगी कि,मेरी मनोहर नृत्यलीलाको तुम देखो, इसप्रक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें जाकर उनका मन लगगया ॥१९॥ कोई गोपी पवन वर्षासे भय मतकरो "मैं तुम्हारी रक्षा करूंगा"इसप्रकार कह एक हाथसे यत्नकर जैसे गोवर्द्धन पर्वत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उठाया था, उसी प्रकार अपनी ओढनीको ऊंचा उठालिया ॥ २० ॥ हे नृप ! एक गोपी और गोपीके ऊपर चढ पाँव शिर ऊपर धर एक गोपीसे कहने लगी कि,"हे दुष्टसर्प ! तू यहाँसे निकलजा,क्योंकि मैं दुष्टोंका दण्ड देनेवाला उत्पन्न हुआहूं॥२१॥उससम एकगोपी

आहूय दूरगा यद्वत्कृष्णस्तमनुकुर्वतीम् ॥ वेणुं कणंतीं क्रीडन्तीमन्याः शंसंति साध्विति ॥ १८ ॥ कस्यांचित्स्वभुजं न्यस्य चलंत्याहापरा ननु ॥ कृष्णोऽहं पश्यत गतिं ललितामिति तन्मनाः ॥ १९ ॥ मा भैष्ट वातवर्षाभ्यां तत्त्राणं विहि मया ॥ इत्युक्त्वैकेन हस्तेन यतंत्युन्निदधेंबरम् ॥ २० ॥ आरुह्यैका पदाऽऽक्रम्य शिरस्याहाऽपरां नृप ॥ दुष्टाहे गच्छ जातोऽहं खलानां ननु दंडधृक् ॥ २१ ॥ तत्रैकोवाच हे गोपा दावाग्निं पश्यतोल्बणम् ॥ चक्षूंष्याश्वपिदध्वं वो विधास्ये क्षेममंजसा ॥ २२ ॥ बद्धान्यया स्रजा काचित्तन्वी तत्र उलूखले ॥ भीता सुदृक् पिधायास्यं भेजे भीति विडंबनम् ॥ २३ ॥ एवं कृष्णं पृच्छमाना वृन्दावनलतास्तरून् ॥ व्यचक्षत बनोद्देशे पदानि परमात्मनः ॥२४॥ पदानि व्यक्तमेतानि नंदसूनोर्महात्मनः ॥ लक्ष्यंते हि ध्वजांभोजवज्रांकुशयवादिभिः ॥ २५ ॥

बोली कि, हे गोपियो ! इस वनमें अत्यन्त भयानक अग्नि लगी है,इसे देखो और शीघ्र नेत्र बन्द करलो मैं इस अग्निको बुझाऊंगी,तथा अनायास देखे बिना कल्याण करूंगी॥२२॥कोई एक दुबल अंगकी गोपी मालासे ऊखलमें बाँध दी;तब वह डरकर सुन्दर नेत्रवाले मुखको ढक डरनेका अनुकरण करनेलगी, जब लीला करते करते रासलीला करनेलगीं,तब ज्योंही श्रीकृष्णचन्द्रके अन्तर्द्धान होनेकी लीला आई,तभी श्रीकृष्णचन्द्रका स्मरणकर व्याकुलहृदय हो ढूंढने लगीं ॥२३॥ इसप्रकार वृन्दावनकी लता और वृक्षोंसे पूँछती पूँछती आगे वनमें जाकर परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंका खोज देखा ॥२४॥ ध्वजा,कमल, वज्र, अंकुश, आदि इन चिह्नोंसे महातमा नंदजीके बेटेका यह चरण निश्चयहै, इसप्रकार खोज लगताहै ॥२५॥

इसप्रकार अबला गोपी चरणोंके खोजसे श्रीकृष्णचन्द्रके जानेका मार्ग ढूँढने लगीं, आगे जाय श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंके खोजमें प्यारीके चरणोंका खोज देख दुःखी हो यह कहने लगीं ॥ २६ ॥ कि, श्रीकृष्णचन्द्रके संग यह कौन गई है, यह किसके चरण हैं जिसने श्रीकृष्णके कन्धेपर अपना हाथ धराहै जिसप्रकार हाथी हाथिनियोके ऊपर सून्ड धर लेताहै ॥२७॥ निश्चय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका इसने आराधन किया है जिस कारण हम सबको त्याग प्रसन्न हो श्रीगोविंद इसे एकान्तमें लेगये ॥ २८ ॥ हे सखियो ! यह गोविन्दकी चरणरेणुको ब्रह्मा, महादेव, लक्ष्मी, संपूर्ण अपने पाप दूर करनेके लिये माथेपर चढ़ाते हैं, यह रज बड़ी धन्य है, जो इसे शिरपर धारण करोगी तो भगवान् मिलजायँगे ॥२९॥ उस प्यारीके पाँवके

तैस्तैः पदैस्तत्पदवीमन्विच्छंत्योऽग्रतोऽबलाः ॥ वध्वाः पदैः सुपृक्तानि विलोक्यार्ताः समब्रुवन् ॥ २६ ॥ कस्याः पदानि चैतानि याताया नंदसूनुना ॥ अंसन्यस्तप्रकोष्ठायाः करेणोः करिणा यथा ॥ २७ ॥ अनयाऽऽराधितो नूनं भगवान् हरिरीश्वरः ॥ यन्नो विहाय गोविन्दः प्रीतो यामनयद्रहः ॥२८॥ धन्या अहो अमी आल्यो गोविन्दांघ्र्यब्जरेणवः॥ यान् ब्रह्मेशो रमा देवी दधुर्मूर्ध्न्यघनुत्तये ॥ २९ ॥ तस्या अमूनि नः क्षोभं कुर्वंत्युच्चैः पदानि यत् ॥ यैकाऽपहृत्य गोपीनां रहो भुंक्तेऽच्युताधरम् ॥ ३० ॥ न लक्ष्यंते पदान्यत्र तस्या नूनं तृणांकुरैः ॥ खिद्यत्सुजातांघ्रितलामुन्निन्ये प्रेयसीं प्रियः ॥ ३१ ॥ ( इमान्यधिकमग्नानि पदानि वहतो वधूम् ॥ गोप्यः पश्यत कृष्णस्य भाराक्रान्तस्य कामिनः॥अत्रावरोपिता कान्ता पुष्पहेतोर्महात्मना॥ ) अत्र प्रसूनावचयः प्रियार्थे प्रेयसा कृतः ॥ प्रपदाक्रमणे एते पश्यताऽसकले पदे ॥ ३२ ॥

खोज हमको अत्यन्त व्याकुल करते हैं देखो ! हम सबको त्याग अकेली एकान्तमें ले जाय श्रीकृष्णचन्द्रका अधरामृत भोग करती है ॥ ३० ॥ आगे बढकर बोलीं कि, यहाँ तो उसके चरण नहीं दिखाई देते, परन्तु इसका कारण यह विदित होताहै कि, जब तृणके अंकुरोंसे उसका कोमल चरण तल पीडित होगये हैं, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी प्रियतमाको कंधेपर चढाया ॥ ३१ ॥ ( हे वीर ! जिससमय श्रीकृष्णने प्यारीको उठाया, तो उन कामके रसिया श्रीकृष्णचन्द्रके चरण पृथ्वीमें धसगये. देखो ! यह फूलोंके लिये अवश्य सखीको उठायाहै ) हे सखी ! यह देखो ! प्यारेने प्यारीके कारण फूल तोडे हैं, इस स्थानमें चरणोंको उचकाकर खडे होनेसे थोडा चिह्न दिखाई देताहै ॥ ३२ ॥

कामासक्त श्रीकृष्णचन्द्रने कामिनीके इस स्थानमें केश गुह कर सुधारे हैं, फिर प्यारीको बैठाय केश गुहे, जो प्यारा है सो इस स्थानमें निश्चय बैठा होगा ॥ ३३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! यद्यपि श्रीकृष्णचन्द्र आत्मरत आत्माराम स्त्रियोंके विलासोंसे अखण्डित हैं, परन्तु तोभी उन्होंने कामी मनुष्योंकी दीनता और स्त्रियोंका दुष्टपन दिखलानेके लिये उनके साथ रमण किया ॥ ३४ ॥ इसप्रकार वह सब गोपियें अचेत हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ढूँढनेका विचार करने लगीं, अब श्रीकृष्णचन्द्र और स्त्रियोंको वनमें त्याग जिस स्त्रीको संग लेगयेथे ॥३५॥ वह गोपी सब स्त्रियोंमें अपने आपको श्रेष्ठ मानने लगी कि, देखो चाहना करनेवाली गोपियोंको छोड श्रीकृष्णचन्द्र मेरा सेवन करतेहैं ॥ ३६ ॥ इसके उपरान्त वह गोपी गर्वित होकर केशव श्रीकृष्णचन्द्रसे कहनेलगी कि, मुझपै चला नहीं जाता, जहाँ तुम्हारा मनहो वहाँ लेचलो, तब

केशप्रसाधनं त्वत्र कामिन्याः कामिना कृतम् ॥ तानि चूडयता कांतामुपविष्टमिह ध्रुवम् ॥ ३३ ॥ रेमे तया चात्मरत आत्मारामोप्यखंडितः ॥ कामिनां दर्शयन् दैन्यं स्त्रीणां चैव दुरात्मताम् ॥ ३४ ॥ इत्येवं दर्शयंत्य स्ताश्चेरुर्गोप्यो विचेतसः ॥ यां गोपीमनयत् कृष्णो विहायान्याः स्त्रियो वने ॥ ३५ ॥ सा च मेने तदात्मानं वरिष्ठं सर्व योषिताम् ॥ हित्वा गोपीः कामयाना मामसौ भजते प्रियः ॥ ३६ ॥ ततो गत्वा वनोद्देशं दृप्ता केशवमब्रवीत् ॥ न पार येऽहं चलितुं नय मां यत्र ते मनः ॥ ३७ ॥ एवमुक्तः प्रियामाह स्कंधमारुह्यतामिति ॥ ततश्चांतर्दधे कृष्णः सा वधूरन्व तप्यत ॥ ३८ ॥ हा नाथ रमण प्रेष्ठ क्वासि क्वासि महाभुज ॥ दास्यास्ते कृपणाया मे सखे दर्शय सन्निधिम् ॥ ३९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अन्विच्छंत्यो भगवतो मार्गं गोप्यो विदूरतः ॥ ददृशुः प्रियविश्लेषमोहितां दुःखितां सखीम् ॥ ४० ॥

श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, प्यारी ! दश पैग और चलो किशोरीजी बोलीं, हांजी जैसे तुम चार पहर गायोंके पीछे फिरते हो उसी प्रकार सबको जानते हो, हम तो कभी महलके बाहर भी नहीं निकलीं. सो कैसे चलैं ॥ ३७ ॥ इसप्रकार जब प्यारीने कहा तब श्रीकृष्णचन्द्रने अपने कंधेपर चढनेको कहा। यह सुनकर ज्योंही राधिका चढने लगी त्योंही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अन्तर्धान होगये, तब तो वह अत्यन्त घबराई ॥ ३८ ॥ और कहनेलगी कि, हा नाथ ! हे रमणकरानेवाले ! हे महाभुज ! तुम कहाँ हो ? कहाँ हो ? हे सखे ! तुम्हारी ऐसी कृपण मैं दासीं हूं, इसकारण समीप आनकर मुझे अपना दर्शन दो ॥ ३९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! उन सब इकट्ठी गोपियोंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दूरसे मार्ग ढूँढते ढूँढते

प्यारेके वियोगमें मोहित और अति दुःखित इस स्त्रीको देखा ॥ ४० ॥ और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे प्रथम मान मिला फिर गर्व होनेसे अपमान मिला, यह बात उस स्त्रीके मुखसे श्रवण कर सब गोपियाँ बडे आश्चर्यको प्राप्त हुईं ॥४१॥ और निशानाथ चन्द्रमाकी चाँदनीका प्रकाश जहाँतक था, वहाँतक तो गोपियोंने वनमें ढूँढा, आगे वृक्षोंकी छायाका अँधेरा देखकर लौट आईं ॥ ४२ ॥ वे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये कृष्ण संबंधी बातें और उन्हींकी लीला करतीं तन्मय हो उन्हींके गुण गानकर रहींथीं कि, कृष्णवियोगमें उन्हें अपने घरकी भी सुधि न रही ॥ ४३ ॥ इसके उपरान्त सब लौट यमुनाजीके पुलिनमें आय भगवान्में जिनकी भावना लग रही, उनके आनेका पैंडा देख सम्पूर्ण गोपियाँ मिलकर

तया कथितमाकर्ण्य मानप्राप्तिं च माधवात् ॥ अपमानं च दौरात्म्याद्विस्मयं परमं ययुः ॥ ४१ ॥ ततोऽविशन्वनं चंद्रज्योत्स्ना यावद्विभाव्यते ॥ तमः प्रविष्टमालक्ष्य ततो निववृतुः स्त्रियः ॥ ४२ ॥ तन्मनस्कास्तदालापास्तद्विचेष्टा स्तदात्मिकाः ॥ तद्गुणानेव गायंत्यो नात्मागाराणि सस्मरुः ॥४३॥ पुनः पुलिनमागत्य कालिंद्याः कृष्णभावनाः ॥ समवेता जगुः कृष्णं तदागमनकांक्षिताः ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भाग० महापु० दशम० पूर्वार्धे रासक्रीडावर्णनं नाम त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३० ॥ गोप्य ऊचुः ॥ जयति तेऽधिकं जन्मना व्रजः श्रयत इंदिरा शश्वदत्र हि ॥ दयित दृश्यतां दिक्षु तावकास्त्वयि धृतासवस्त्वां विचिन्वते ॥ १ ॥ शरदुदाशये साधुजातसत्सरसिजोदरश्रीमुषा दृशा ॥ सुरतनाथ तेऽशुल्कदासिका वरद निघ्नतो नेह किं वधः ॥ २ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रके गुण गानेलगीं ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायां भगवदन्वेषणं नाम त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३०॥ दोहा–इकतिस माहिं निराश हो, बहुरि यमुन तट आय। करत प्रार्थना प्रेम सों, प्रगट होहु यदुराय ॥ १ ॥ इसके उपरान्त सम्पूर्ण गोपी कहने लगीं कि, हे प्रीतम! तुम्हारे जन्म लेनेसे यह व्रज अत्यन्त शोभायमान लगता है और आपके प्रगट होनेके कारण यहां लक्ष्मीजी सदा वास करती हैं, इसप्रकार सब व्रजमें आनन्द होरहा है. हे प्यारे! तुम्हारेही लिये प्राण धारण किये तुह्मारी दासियाँ तुम्हें ढूँढ़ती फिरतीहैं ॥ १ ॥ हे सुरतनाथ! शरदृतुके सरोवरोंमें भलीप्रकार उपजे श्रेष्ठ कमलके भीतरकी शोभाको चुरानेवाली तुह्मारी दृष्टिहै, उससे विना मोलकी जो हम दासी हैं

सो उनको तुम क्यों मारते हो, यदि तुम कहो कि, हम क्या मारते हैं ? तो क्या शस्त्रहीसे मारते हैं, दृष्टिसे नहीं मारते ? क्या इसीसे तुमने दृष्टिसे हमारे-प्राण हर लिये हैं,उनके देनेके कारण शीघ्र हमें दर्शन दो ॥ २ ॥ हे लाल ! आपने वारम्वार मृत्युसे रक्षा करी अब क्यों कामदेवको भेजकर दृष्टिसे मारते हो ? क्योंकि विषके जलसे मृत्यु थी, उससे रक्षा करी, फिर अघासुरसे बचाया, इन्द्रने महाघोर वर्षा और पवन चलाया उससे रक्षाकी, बिजलीकी आग तथा वृषासुरसे बचाया, मयके पुत्र व्योमासुरसे और समस्त भयसे बचाया, फिर अब किसलिये हमको छोडते हो ॥ ३ ॥ तुम यशोदाके पुत्र नहीं हो, क्योकि यशोदाके पुत्र होते तो ' मापर पूत पितापर घोडा । बहुत नहीं तो थोडा थोडा ' कुछ तो अपनी जातिका पक्ष आता, सब देहधारियोंकी बुद्धिके साक्षी हो, ब्रह्माने विश्वकी रक्षाकी जब प्रार्थना करी तब हे कृष्ण ! तुम यादवोंके कुलमें प्रगट हुए

विषजलाप्ययाद् व्यालराक्षसाद् वर्षमारुताद्वैद्युतानलात् ॥ वृषमयात्मजाद्विश्वतो भयादृषभ ते वयं रक्षिता मुहुः ॥ ३ ॥ न खलु गोपिकानंदनो भवानखिलदेहिनामंतरात्मदृक् ॥ विखनसाऽर्थितो विश्वगुप्तये सख उदेयिवान्सात्त्वतां कुले ॥ ४ ॥ विरचिताभयं वृष्णिधुर्य ते चरणमीयुषां संसृतेर्भयात् ॥ करसरोरुहं कांत कामदं शिरसि धेहि नः श्रीकरग्रहम् ॥ ५ ॥ व्रजजनार्तिहन्वीर योषितां निजजनस्मयध्वंसनस्मित ॥ भज सखे भवत्किंकरीः स्म नो जलरुहाननं चारु दर्शय ॥ ६ ॥ प्रणतदेहिनां पापकर्शनं तृणचरानुगं श्रीनिकेतनम् ॥ फणिफणार्पितं ते पदांबुजं कृणु कुचेषु नः कृंधि हृच्छयम् ॥ ७ ॥

और जब ब्रह्माजीने आपको रक्षा करनेके लिये कहा तब आपने यह कह दिया होगा कि, सबकी तो रक्षा करनी और गोपियोंको जला जलाकर मारना सो ब्रह्मा तो ब्राह्मण है इसकारण वह ऐसा अधर्म क्यों बतावेगा ? ॥ ४ ॥ हे यादवश्रेष्ठ कान्त ! संसारके भयसे तुम्हारे चरणसेवन करने वाले जो पुरुष हैं, उनको अभयदाता कामनाओंके देनेवाला और लक्ष्मीका हाथ पकड़नेवाला जो तुह्मारा हस्तकमल है, सो हमारे माथेपर धरो ॥ ५ ॥ हे सखे ! हे वीर ! हे व्रजवासियोंके दुःख हरनेवाले ! अपने जनोंका गर्व दूर करनेवाली तुम्हारी मुसकानकी हम दासी हैं, उनका सेवन करो, क्योंकि पहली स्त्रियां हम हैं, उनको अपना मुखकमल दिखाओ ॥ ६ ॥ प्रणत अर्थात् नम्र देहधारियोके पापोंको दूर करनेवाले

गायोंके पीछे पीछे चलनेवाले शोभाके स्थान, कालियके फणपर नृत्य करनेवाले आपके चरणकमल हैं, उनको कृपापूर्वक हमारे कुचोंपर धरकर कामकी व्यथा दूर करो * ॥ ७ ॥ हे कमलदललोचन ! हे वीर ! सुन्दरवाक्यवाली गम्भीर वाणीसे मोहित हुई हम दासियोंको अधरामृत पिलाकर जीवदान दो ॥ ८ ॥ आपके विरहमें हमारे प्राण जाचुके हैं परन्तु तुम्हारे कथामृतको पान करतेहुए सुकृती जनोंने हमें बचालिया, क्योंकि संसारमें तप्त पुरुषको जिलानेवाले ब्रह्मादिक जिसकी स्तुति करैं, ऐसे पापोंको दूर करनेवाले मंगलरूप शान्त तुम्हारी कथारूप

मधुरया गिरा वल्गुवाक्यया बुधमनोज्ञया पुष्करेक्षण ॥ विधिकरीरिमा वीर मुह्यतीरधरसीधुनाऽऽप्याययस्व नः ॥८॥ तव कथाऽमृतं तप्तजीवनं कविभिरीडितं कल्मषापहम् ॥ श्रवणमंगलं श्रीमदाततं भुवि गृणंति ते भूरिदा जनाः ॥ ९ ॥ प्रहसितं प्रिय प्रेमवीक्षणं विहरणं च ते ध्यानमंगलम् ॥ रहसि संविदो या हृदिस्पृशः कुहक नो मनः क्षोभयंति हि ॥ १० ॥ चलसि यद् व्रजाच्चारयन्पशून् नलिनसुदरं नाथ ते पदम् ॥ शिलतृणांकुरैः सीदतीति नः कलिलतां मनः कांत गच्छति ॥ ११ ॥

अमृतको जो पुरुष पृथ्वीमें कहते हैं वह बड़े दाता हैं, जब तुम्हारी कथा कहनेवाले धन्य हैं, तो जो तुम्हारा दर्शन करते हैं, उनका तो कहनाही क्या है? इससे अब दया करके दर्शन दो ॥ ९ ॥ हे सौम्य ! हे कपटी ! तेरा मुसकानसहित मुख, प्रेमभरी चितवन और ध्यानमें मंगलरूप तुम्हारा विहार, हृदयको स्पर्श करनेवाली एकान्तकी बातैं हमारे मनको क्षोभ करती हैं ॥ १० ॥ हे नाथ ! जिससमय गौ चरानेको

* शंका–स्त्रियोंके स्तनोंको पुरुष हाथसे स्पर्श करता है तो स्त्रीको सुख होता है, कुछ पुरुषके चरणस्पर्शसे सुख नहीं होता ? तब गोपियोंने कृष्णके चरण अपने स्तनपर स्पर्श होनेकी क्यों याचना की महाराज, आप अपने चरण हमारे सबके स्तनोंपर अर्पण करो, जो कोई कहै गोपी प्रेममें आतुर थीं उनको पदका और हाथका स्मरण न रहा ? इसलिये चरणकी याचना की थी, तो फिर कृष्णके दूसरे अंग की याचना क्यों नहीं की ? अकेले चरणोंहीकी सब देहमें याचना क्यों की ?

उत्तर–गोपियोंने सुना था और देखा भी था कि, श्रीकृष्णके चरणोंके स्पर्शसे कालियनागका जहर नष्ट होगया, कालियनाग निर्विष होगया इससे जो हमारे सबके स्तनोंपर श्रीकृष्णके चरणोंका स्पर्श हो जाय तो हम सबके कामदेवका नाश हो जाय. क्योंकि कालियके गरलसे काम बडा नहीं है. कामदेवका नाश होनेसे सब संसारकी बाधासे छूट जायँगी इसलिये गोपियोंने श्रीकृष्णके चरणोंको अपने स्तनोंसे स्पर्श करनेकी याचना की थी, क्योंकि गोपी तो वेदोंकी ऋचा हैं ॥

आप व्रजसे जाते हो, तब तुम्हारे कमलके तुल्य सुन्दर चरण काँकरी, तृण, अंकुर लगकर कष्ट पातेहैं, इसलिये हे कान्त ! हमारा मन चंचल होताहै, सो इसप्रकार प्रेम रखनेवाली दासियोंपरभी आप दया नहीं करते ? ॥ ११ ॥ संध्यासमय नील केशसे ढके गोरजसे धूसरित कमलके समान मुखको धारणकर बेर बेर दिखाके, हे वीर ! हमारे मनमें कामदेवको उत्पन्न करते हो, परन्तु संग नहीं देते यही तुम्हारा निश्चय कपट है ॥ १२ ॥ नम्र देह धारियोंको कामनाओंके देनेवाले, जिनका ब्रह्माजीने पूजन किया, पृथ्वीको शोभायमान करनेवाले आपत्तिमें ध्यानसेही पीडा दूर करनेवाले, सेवामें सुखरूप, ऐसे अपने चरणकमलोंको, हे कामकी पीड़ाको दूर करनेवाले ! हमारे कुचोंपर धरो ॥ १३ ॥ हे वीर ! कामको बढ़ानेवाला, शोकको दूर

दिनपरिक्षये नीलकुंतलैर्वनरुहाननं बिभ्रदावृतम् ॥ घनरजस्वलं दर्शयन्मुहुर्मनसि नः स्मरं वीर यच्छसि ॥ १२ ॥ प्रणतकामदं पद्मजार्चितं धरणिमंडनं ध्येयमापदि ॥ चरणपंकजं शंतमं च ते रमण नः स्तनेष्वर्पयाऽधिहन् ॥ १३ ॥ सुरतवर्धनं शोकनाशनं स्वरितवेणुना सुष्ठु चुंबितम् ॥ इतररागविस्मारणं नृणां वितर वीर नस्तेऽधरामृतम् ॥ १४ ॥ अटति यद्भवानह्नि काननं त्रुटिर्युगायते त्वामपश्यताम् ॥ कुटिलकुंतलं श्रीमुखं च ते जड उदीक्षतां पक्ष्मकृद्दृशाम् ॥ १५ ॥

करनेवाला, स्वरभरी बजतीहुई बाँसुरी भलेप्रकार चुम्बित, मनुष्योंके चक्रवर्ती आदि सुखका भुलानेवाला सुखदायक तुम्हारा अधरामृत है सो हमारे रोग शान्त करनेको दीजिये. हे कृष्ण ! यह औषधि मिलनेसे हम भली होजावेंगी और यदि जो तुम दवाका मोल माँगो तो दमड़ीकी बाँसकी वंशी, जिसे दिन रात मुखपर धरे रहते हो, वह तुम्हें क्या मोल देती है ? और जो तुम कहो कि, तुम कुपथ्य करो हो कुपथ्यको दवा न देनी चाहिये तुम अभी गैय्या मैय्या, भाई और पत्यादिकोंकी वासनाका कुपथ्य करती हो सो प्यारे ! तुम्हारी औषधी यह सब दूर कर देगी, तुम हमें पिलाओ तो सही ॥ १४ ॥ जब तुम दिनके समय वनमें जाते हो तब तुम्हारे देखे विना आधा क्षण युगकी समान व्यतीत होता है,

यह तो बिना देखेका दुःख कहा और जब घूमघूमारे केशोंसे युक्त तुम्हारे मुखकमलका दर्शन करती हैं, उससमय पलकोंका बनानेवाला ब्रह्मा हमें मूर्ख विदित होता है, क्योंकि पलकोंसे दर्शनमें बाधा होती है, यह दर्शनमें दुःख है और छःवर्षकी हमारी ननँद जब अपनी मासे जाकर कहती है कि, देखरी मा! भाबी उस नंदके पुत्रको देखने गई है, तब सास त्रास दिखाती है, दूसरे ब्रह्मा वैरी पडा है, अपनी आठ आँखें बनाईं, हमारी दोही और उसपरभी पलक लगादिये हैं ॥ ॥ पति, पुत्र और वंशके बंधु बांधवोंको त्याग, तुम्हारे गीतसे मोहित होकर हम तुम्हारे पास आई थीं और गानेकी गतोंको और हमारे आगमनको जाननेवाले, हे अच्युत! हम तुम्हारे निकट आई हैं, सो हे कपटी! रात्रिमें

पतिसुतान्वयभ्रातृबांधवानतिविलंध्य तेंत्यच्युता। ॥ गतिविदस्तवोद्गीतमोहिताः कितव योषितः कस्त्यजेन्निशि ॥ १६ ॥ रहसि संविदं हृच्छयोदयं प्रहसिताननं प्रेमवीक्षणम् ॥ बृहदुरश्श्रियो वीक्ष्य धाम ते मुहुरतिस्पृहा मुह्यते मनः ॥ १७ ॥ व्रजवनौकसां व्यक्तिरंग ते वृजिनहंत्र्यलं विश्वमंगलम् ॥ त्यज मनाक् च नस्त्वत्स्पृहात्मनां स्वजनहृद्रुजां यन्निषूदनम् ॥ १८ ॥

आई स्त्रियोंको तुम बिना ऐसा कौन है जो त्यागेगा ? ॥ १६ ॥ कामदेवका प्रगट करनेवाला एकान्तका संकेत देख और हँसी सहित मुख तथा प्रेमकी चितवन देख और लक्ष्मीके रहनेका स्थान तुम्हारा वक्षस्थल देखकर हमको बड़ी चाहना हुई है एवं हमारा मन भी मोहित होगया है ॥ ॥ १७ ॥ अंग अर्थात् हे श्रीकृष्ण! तुम्हारा प्रगट होना व्रजवासी और वनवासियोंके दुःखका दूर करनेवालाहै तथा अतिशय करके विश्वका मंगल रूप है, इसकारण तुम्हारे दर्शन विना व्याकुल अपने भक्तजनोंके मनकी पीड़ा दूर करनेवाली गुप्त औषधि दो कृपणता, मतकरो यह हम

जानती हैं कि, इस औषधिको तुमही जानते हो ॥ १८ ॥ कठोर स्तनोंपर तुम्हारे चरणकमलोंको हम भयसे, धीरे धीरे धारणकरती हैं, क्योंकि, कहीं कोमल चरणोंमें गढ़े न पड़जांय और तुम उन चरणोंको वनमें उठा उठाकर फिरते हो, क्या चरणोंमें कॉटे कंकड़ी लगकर खेद नहीं होता ? जब यह विचार करती हैं, तो तुम्हें अपना जीवनधन माननेवाली हमारी बुद्धि मोहित होजातीहै, परन्तु अब पुकारकर इतना तो कह दो कि, अरी गोपियो ! तुम कहां हो मैं तो पुलिनमें लताओंके नीचे सुखपूर्वक बैठा हूँ ॥ १९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायामेकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ दोहा—बत्तिस विरह वियोगते, द्रवीभूत भयो हीय । प्रगट भये तुरतहि हरी

यत् ते सुजातचरणांबुरुहं स्तनेषु भीताः शनैः प्रिय दधीमहि कर्कशेषु ॥ तेनाटवीमटसि तद् व्यथते न किंस्वित् कूर्पादिभिर्भ्रमति धीर्भवदायुषां नः ॥ १९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे गोपिकागीतं नामैक त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति गोप्यः प्रगायंत्यः प्रलपंत्यश्च चित्रधा ॥ रुरुदुः सुस्वरं राजन्कृष्णदर्श नलालसाः ॥ १ ॥ तासामाविरभूच्छौरिः स्मयमानमुखांबुजः ॥ पीतांबरधरः स्रग्वी साक्षान्मन्मथमन्मथः ॥ २ ॥ तं विलोक्यागतं प्रेष्ठं प्रीत्युत्फुल्लदृशोबलाः ॥ उत्तस्थुर्युगपत्सर्वास्तन्वः प्राणमिवागतम् ॥ ३ ॥ काचित् करांबुजं शौरेर्जगृहेंजलिना मुदा ॥ काचिद् दधार तद्बाहुमंसे चंदनभूषितम् ॥ ४ ॥

अति प्रसन्न भई तीय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ राजा परीक्षित् ! इसप्रकार गान और चित्रविचित्र विलाप करती हुई भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनकी इच्छासे वह गोपियें बड़े स्वरसे रोदन करने लगीं ॥ १ ॥ उसी समय मुसकानयुक्त मुखकमल, पीताम्बर धारण किये वनमाला पहरे साक्षात् कामदेवका मन मोहित करनेवाले दाशार्हवंशोत्पन्न भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोपियोंके बीचमें प्रगट होगये ॥ २ ॥ तब प्रीतिपूर्वक प्रसन्न और प्रफुल्लित संपूर्ण अबलायें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आया देखकर इसप्रकार उठकर खड़ी होगई कि, जैसे देहमें प्राण आनेसे हाथ पाँव एक संग उठते हैं ॥ ३ ॥ और किसी गोपीने तो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका बड़े आनन्दपूर्वक हस्तकमल पकडलिया

और कोई चन्द्रनसे शोभायमान श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजाओंको कंधेपरही धरने लगीं ❋ ॥४॥ और किसी कृश अंगवाली गोपीने श्रीकृष्णचन्द्रके मुखमेंसे तांबूलका बीडा अपने हाथमें लेलिया और कामसे कम्पायमान कोई गोपी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमल अपने स्तनोंपर

काचिदंजलिनाऽगृह्णात्तन्वी तांबूलचर्वितम् ॥ एका तदंघ्रिकमलं संतप्ता स्तनयोरधात् ॥ ५ ॥
एका भ्रूकुटिमाबध्य प्रेमसंरंभविह्वला ॥ घ्नंतीवैक्षत्कटाक्षेपैः संदष्टदशनच्छदा ॥ ६ ॥
अपराऽनिमिषद्दृग्भ्यां जुषाणा तन्मुखांबुजम् ॥ आपीतमपि नातृप्यत्संतस्तच्चरणं यथा ॥ ७ ॥

धरनेलगी ॥५॥ एक गोपी अपनी भौंहैं चढ़ाय कोपके आवेशसे विकल हो अपने ओष्ठोंको दाँतोंसे दाब कटाक्षरूपी बाणोंसे मारतीसी देखनेलगी ॥६॥ हे राजन् ! और गोपियें निमेषरहित दृष्टिसे श्रीकृष्णचन्द्रका मुखकमल भले प्रकार देखती भी हैं, परन्तु तौ भी बेर बेर देखकर

* ''काचित्करावुज'' यहा शुकदेवजीने ''काचित्'' कहा, नाम नहीं लिया, इसका कारण यह है कि, नाम श्रीशुकदेवजीका परम इष्ट है, दो अक्षर मन्त्ररूप हैं, सो जपमन्त्रका प्रकाश करना भला नहीं, अथवा भगवान् महादेवजीने शुकदेवजीसे तत्त्वज्ञान कहा, परन्तु नामके दो अक्षर प्रकाश नहीं किये, रा रा कहा करते हैं, दूसरा अक्षर नहीं कहते, कदाचित् कोई चुराकर लेजाय ? एकबार तो तत्त्वज्ञान खोया जिसकी कथा वर्णन करते हैं । एकसमय नारदजीने कैलासपर आनकर विचारा कि, यहाँ कुछ आग लगानी चाहिये, सो पार्वतीजीसे कहा तुम्हें महादेवजी कुछ प्यार भी करते हैं ? पार्वती वोली कि, कुछ अंतर नहीं रखते तब नारदजी वोले तो तुम यह पूछियो कि, आपके गलेमें मुण्डोंकी माला क्या वस्तु है यह कह नारदजी चलेगये. जब वर्ष दिन पीछे महादेवजी समाधिसे जागे तो पार्वतीजी बोलीं कि, महाराज यह मुण्डोंकी माला क्या वस्तु है ? बताओ, यह सुनकर शिवजी वोले कि, जब तुम्हारा शरीर छूट जाताहै, तब धारण कर लेताहूँ पार्वती बोलीं—मेरे तो सैकडों जन्म हुए, और तुमने ऐसी क्या अमरौती खाई है, जो तुम अमर हो ! शिवजीने अपने मनमें कहा कि, किसीने भली आग लगाई, फिर बोले मुझे तत्त्वज्ञान है, पार्वतीने कहा, वह तत्त्वज्ञान मुझे बताओ । अब शिवजीने स्नेह हटाय एक चुटकी बजाई, कि उसस्थानके सब पक्षी उडगये, फिर एक चुटकी बजाई बच्चोंके पख जमिआये, फिर बजाई, सब बच्चे उडादिये, उसी समय शुकीके गर्भमें शुकदेवजी आये थे, सो एक चुटकीसे बाहर आये दूसरीसे अंडा फूटा और तीसरीसे पर निकले, सो एक वृक्षकी डालीपर जा बैठे, तब महादेवजी पार्वतीसे तत्त्वज्ञान कहने लगे, पार्वती हुकार देती सोगई, यह तोता हूहू करनेलगा, और महादेवजी ब्रह्मानन्दमें मग्न नेत्र मीचे सपूर्ण कथा कहगये, जब नेत्र खोलकर देखा तो पार्वती सोगई और हूहू तोतेने करी, यह जान झट उसके मारनेको त्रिशूल चलाया, और पीछे दौडे, तोता भागा सो व्यासजीकी स्त्री कोठेपर खडीथी उसने जो जमाई ली, सो शुकदेवजी उसके उदरमें प्रवेश करगये, शिवजीने व्यासजीसे कहा कि, तुम्हारी स्त्रीमें हमारा चोर है, उसे निकालो, व्यासजी वोले कि, आपके पास है क्या ? जो इसने चुराया है शिवजी वोले कि, तत्त्वज्ञान, जिससे अमर होते हैं, वह इसने चुराया है व्यासजी वोले कि, इसीसे आप भोलानाथ कहलातेहो. भला विचारो तो सही कि, जिसने तत्त्वज्ञान सुना, वह त्रिशूलसे कैसे मरैगा ! महादेवजी हँसकर कैलासको चलेगये, और उसीदिनसे रा रा कहते हैं, पूरा नाम नहीं लेते, शुकदेवजी सपूर्णही गुप्त रखते हैं, इसी कारण राधिकाका कहीं नाम नहीं लिया ॥

तृप्त नहीं हुई, जिसप्रकार साधुपुरुष श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दोंका दर्शन करनेसे तृप्त नहीं होते ॥ ७ ॥ और कोई गोपी नेत्रोंके छिद्रद्वारा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको हृदयमें लेजाय नेत्रमूँद उन्हें आलिंगनकर रोमांचित शरीर हो योगिजनोंके समान महान् आनन्दमें मग्न होगई ॥ ८ ॥ और केशवमूर्ति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन करके आनन्दसे सुखी हो संपूर्ण गोपियोंने विरहके तापको त्यागदिया, जैसे ईश्वरको पाकर मुमुक्षुजन ताप छोड देतेहैं, अथवा सुषुप्ति अवस्थाकी साक्षीको पाकर जाग्रतरूप अवस्थावान् जीव जैसे तापको छोडदेतेहैं ॥ ९ ॥ हे परीक्षित! उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उन दुःखरहित गोपियोंके मध्यमें इसप्रकार शोभायमान लगनेलगे जैसे परमात्मा सब शक्तियोंसे और उपासक

तं काचिन्नेत्ररंध्रेण हृदिकृत्य निमील्य च॥ पुलकांग्युपगुह्यास्ते योगीवानंदसंप्लुता ॥ ८॥ सर्वास्ताः केशवालोकपरमो त्सवनिर्वृताः ॥ जहुर्विरहजं तापं प्राज्ञं प्राप्य यथा जनाः ॥ ९ ॥ ताभिर्विधूतशोकाभिर्भगवानच्युतो वृतः ॥ व्यरोचताधिकं तात पुरुषश्शक्तिभिर्यथा ॥ १० ॥ ताः समादाय कालिंद्या निर्विश्य पुलिनं विभुः ॥ विकसत्कुंदमंदारसुरभ्यनिलषट्पदम् ॥११॥ शरच्चंद्रांशुसंदोहध्वस्तदोषातमः शिवम् ॥ कृष्णाया हस्ततरलाऽऽचितकोमलवालुकम् ॥ १२ ॥ तद्दर्शनाह्लादविधूतहृद्रुजो मनोरथांतं श्रुतयो यथा ययुः ॥ स्वैरुत्तरीयैः कुचकुंकुमांकितैरचीकॢपन्नासनमात्मबंधवे ॥ १३ ॥

पुरुष ज्ञान बल वीर्यादि जो शक्ति हैं, उनसे शोभायमान लगताहै ॥ १० ॥ इसके उपरान्त उन गोपियोंको संग ले फूलेहुए कुंद और मंदारकी सुगंधयुक्त पवनके कारण जहां भौंरे गुंजार कर रहेथे, ऐसे यमुनाके पुलिनमें सबको लेगये ॥ ११ ॥ कैसे पुलिन हैं कि, शरदृतुके चन्द्रमाकी किरणोके समूहसे रात्रिका अंधकार जिनमेंसे दूर होगयाहै और यमुनाजीका भी उसीके समान तरंगोंसे कोमल बालूके बिछौने जिसमें बिछ रहे हैं ॥ १२ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन होनेके कारण आनंदपूर्वक हृदयके रोग दूरकर गोपियाँ अपने मनोरथोंके अंतको प्राप्त हुई अर्थात् उनके मनोरथ पूर्ण हुए, जैसे ज्ञानकाण्डमें श्रुति परमेश्वरको देख आनंदसे परिपूर्ण हो कामके सम्पूर्ण बंधनोंका त्याग करतीहैं और

कुचोंकी केशरयुक्त अपनी ओढनियोको उतार उतारकर गोपियाँ श्रीकृष्णचन्द्रके बैठनेकी तकियां बनाने लगीं * ॥ १३ ॥ योगेश्वरोंके भीतर जिनका कल्पित आसन है, वह ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तीनलोककी शोभाका एकही स्थान क्या तीनों लोककी शोभा जिसमें आरही उसी प्रकार रूप धारण कर उस आसनपर बैठ गोपियोंसे पूजित हो, उनकी सभामें शोभायमान लगने लगे॥ १४ ॥कामदेवके बढ़ानेवाले भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रकी हासलीलापूर्वक चितवनसे चलायमान भ्रुकुटीसे सत्कार कर गोदमें धरेहुए श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंको हाथोंसे दाबतीं और स्तुति करतीं कुछेक

तत्रोपविष्टो भगवान्स ईश्वरो योगेश्वरांतर्हृदिकल्पितासनः ॥ चकास गोपीपरिषद्गतोऽर्चितस्त्रैलोक्यलक्ष्म्येकपदं वपुर्दधत् ॥ १४॥ सभाजयित्वा तमनंगदीपनं सहासलीलेक्षणविभ्रमद्भ्रुवा ॥ संस्पर्शनेनांककृतांघ्रिहस्तयोः संस्तुत्य ईषत्कुपिता बभाषिरे ॥ १५ ॥ गोप्य ऊचुः ॥ भजतोऽनुभजंत्येक एक एतद्विपर्ययम् ॥ नोभयांश्च भजंत्यन्य एतन्नो ब्रूहि साधु भोः ॥ १६ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ मिथो भजंति ये सख्यः स्वार्थैकांतोद्यमा हि ते॥ न तत्र सौहृद धर्मः स्वार्थार्थं तद्धि नान्यथा ॥ १७ ॥ भजंत्यभजतो ये वै करुणाः पितरो यथा ॥ धर्मो निरपवादोऽत्र सौहृदं च सुमध्यमाः ॥ १८ ॥

क्रोधसे गोपियां बोलीं ॥१५॥ सब गोपी बोलीं कि, महाराज! एक पुरुष तो भजतेहुएको भजता है, वह कौन है? और एक ऐसे हैं कि, जो नहीं भजता उसको भजते हैं, वह कौन है? एक भजतोंको और न भजतोको दोनोंको नहीं भजते हैं, वह कौन है? सो हे कृष्ण! यह हमारे आगे भली प्रकार समझा कर कहो ॥ १६ ॥ तब श्रीभगवान् बोले कि, हे सखियो! जो पुरुष परस्पर भजतेहैं अर्थात् जितना वह उनको चाहैं, उतनाही वह उनको चाहैं, वह पुरुष तो अपस्वार्थी हैं, उस भजनमें स्नेह, सुख धर्म कुछ भी नहीं है वह तो केवल अपनाही भजन है ॥१७॥और जो नहीं भजतोंको

*शंका—जिन गोपियोंके मित्र श्रीकृष्ण सो सब गोपी अपने पहिरेहुये वस्त्रोंका आसन श्रीकृष्णके बैठनेको क्यों देती थीं? क्या गोपी दरिद्रिनी थीं? नया वस्त्र मँगाकर भगवान्के बैठनेको आसन क्यों नहीं दिया? उत्तर—जो प्राणी अपने काममें उन्मत्त होजाता है, उसको कुछ नहीं जानपडता कि, यह काम अच्छा है यह काम बुरा है, इसीप्रकारसे कृष्णके चरणोंमें गोपी उन्मत्त होरहीं थीं, उनको ज्ञात न हुवा कि वस्त्र हमारा पहिरा हुवा है वा विना पहिरा है इस लिये गोपीं भगवान्को अपने पहिरे वस्त्रका बैठनेको आसन देने लगीं ॥

भजतेहैं, वह पुरुष दो प्रकारके हैं, एक तो करुणावान् दूसरे स्नेही जैसे माता पिताको पुत्र नहीं चाहताहै, परन्तु वह उसके ऊपर कृपा करतेहैं और इस भजनमें निर्दोष धर्म है,हे सुमध्यमाओ!दयालु होकर भजनमें सत्य धर्म है और स्नेहसे भजनमें सत्य प्रेमहै॥ १८॥"पर भजन विश्वाससेही करना योग्यहै" इसमें एक दृष्टान्त ❋ कहतेहैं कि, विश्वासमेंही भगवान्हैं और कहीं नहीं और जो पुरुष भजतोंहीको नहीं भजते तो अभजतोंको कहांसे भजेंगे, वे चार प्रकारके हैं, एक तो आत्मामेंही रमण कररहेहैं और एक पूर्णमनोरथ हैं जिनको किसी बातकी चाहना नहीं है और एक अकृतज्ञ हैं, जो उपकारको नहीं

भजतोऽपि न वै केचिद्भजंत्यभजतः कुतः ॥ आत्मारामा ह्याप्तकामा अकृतज्ञा गुरुद्रुहः ॥ १९ ॥ नाहं तु सख्यो भजतोऽपि जंतून्भजाम्यमीषामनुवृत्तिवृत्तये ॥ यथाऽधनो लब्धधने विनष्टे तच्चिंतयाऽन्यन्निभृतो न वेद ॥ २० ॥ एवं मदर्थोज्झितलोकवेदस्वानां हि वो मय्यनुवृत्तयेऽबलाः ॥ मया परोक्षं भजतां तिरोहितं माऽसूयितुं माऽर्हथ तत्प्रियं प्रियाः ॥ २१ ॥

समझते और एक गुरुद्रोही हैं, अर्थात् जो उपकार करे उसीसे द्रोह करतेहैं ॥१९॥श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे सखियो ! मैं इनमेंसे कोई नहीं, केवल दयालु और स्नेही हूं, जो कोई प्राणी मेरा भजन करता है, उसको अपनी ओर ध्यान लगानेके लिये मैं नहीं भजता हूँ जैसे दरिद्री पुरुषको धन मिले और वह धन जाता रहै, तब वह उसी चिन्ताका मारा भूंख प्यास नहीं जानता॥ २० ॥ हे बालाओ ! मेरे लियेही लोकमर्यादा वेदमर्यादा पति पुत्रा

❋दृष्टान्त–एक मनुष्य किसी कार्यवश भगवान्का पूजन करता था, परन्तु मनमें यही विचारता था कि, यह पत्थरकी मूर्ति हमारा कार्य कैसे साधन कर सकेगी ? इसप्रकार चलविश्वास होनेसे उसका कार्य नहीं हुआ, तब किसीने उससे कहा कि, तू भगवती दुर्गादेवीका पूजन कर तुरन्त काम सिद्ध होगा, वह मनुष्य ऊपरके आलेमें श्री ठाकुरजीकी मूर्तिरख नीचे दुर्गादेवीका पूजन करनेलगा, एकदिन धूप देतेसमय मनमें विचारा कि, सीधी ऊपरहीको जाती है सो नारायणको पहुँचती है इस कारण दुर्गादेवीको पीछे मिलनेसे वह प्रसन्न नहीं होती, इसका यत्न करूं, यह विचार रुई ढूँढ भगवन्मूर्तिकी नाकमें भरने लगा जिससे कि, सुगन्ध न जाय, भगवान् तत्कालही मूर्तिमें प्रसन्नहोकर और हँसकर बोलेकि, माई रुई मत ठूसे वर माग क्या चाहिये, यह बोला कि, महाराज ! मुझे क्या खबर थी कि, आप रुई ठूसनेसे प्रसन्न होते हैं, यह विधि किसी पद्धतीमें भी नहीं लिखी, भगवान् बोले पहिले तुझे विश्वास नहीं था, मूर्तिको पाषाण अर्थात् पत्थर जानता था, आज वह बात जाती रही आज ईश्वरही जाना, नहीं तो पत्थरमें सूघनेकी शक्ति कहा, आज तेरा विश्वास ईश्वररूपका था॥

दिक तुमने त्यागदिये,सो तुम्हारी चितवृत्ति लगानेके लिये तुमको देखनेके लिये नही आया, तुम्हारे पासही छिपरहा था,कुछ दूर नहीं गया था. हे प्रियाओ ! यह कृष्ण बुराहै, ऐसे मुझमें दोष मत लगाओ ॥ २१ ॥ तुम निर्दूपित तुम्हारे संग उपकारका बदला मुझपर यदि देवताओंकी समान अवस्था हो, तो भी नहीं होसक्ता,क्योंकि जो छोड़ी न जायँ ऐसी घररूप बेडियोंको काटकर तुमने मेरी सेवा की, इसलिये तुम्हीं कहदो कि, कृष्ण हमारा ऋणीया नहीहै. तो मेरा छुटकाराहै, मुझपै तुम्रारे उपकारका बदला नहीं होसक्ता ॥२२॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायां द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥३२॥ दोहा–नारिमण्डलीके विषे, ठाढ़े श्रीयदुराय। करत विहार प्रियान सँग, तेंतिसवें अध्याय ॥ १॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार उन श्रीकृष्णचन्द्रके हस्त चरण आदि अंग स्पर्शकर मनोरथ पाय गोपियोंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका

न पारयेहं निरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः ॥ या माऽभजन्दुर्जयगेहश्रृंखलाः संवृश्च्य तद् वः प्रतियातु साधुना ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दश० पूर्वार्द्धे हरिकृतविरहितगोपीसान्त्वनं नाम द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं भगवतो गोप्यः श्रुत्वा वाचः सुपेशलाः ॥ जहुर्विरहजं तापं तदंगोपचिताशिषः ॥ १ ॥ तत्रारभत गोविंदो रासक्रीडामनुव्रतैः ॥ स्त्रीरत्नैरन्वितः प्रीतैरन्योन्याबद्धबाहुभिः ॥ २ ॥ रासोत्सवः संप्रवृत्तो गोपीमण्डलमण्डितः ॥ योगेश्वरेण कृष्णेन तासां मध्ये द्वयोर्द्वयोः ॥ प्रविष्टेन गृहीतानां कण्ठे स्वनिकटं स्त्रियः ॥ ३ ॥ यं मन्येरन्नभस्तावद् विमानशतसंकुलम् ॥ दिवौकसां सदाराणामौत्सुक्यापहृतात्मनाम् ॥ ४ ॥

अति कोमल वचन श्रवण कर विरहके तापको छोड़ दिया ॥ १ ॥ और इसके उपरान्त गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्र भी वहाँ अपनी आज्ञा करनेवाली प्रसन्नमन, परस्परमें हाथ पकडे खडीहुई स्त्रियोंमें रत्न गोपियोंको संग ले रासक्रीडाका आरंभ करनेलगे ॥ २ ॥ फिर गोपियोंके समूहसे शोभायमान रासका उत्सव योगके ईश्वर श्रीकृष्णचंद्र रचने लगे और मण्डलाकार खडीहुईं दो दो गोपियोंके बीचमें अपने अनेक रूप धारणकर कण्ठमें गलबाहीं डाल गान करते श्रीकृष्ण आपभी खडे हुए ॥ ३ ॥ हे राजन् ! जिन श्रीकृष्णचन्द्रको, सब गोपियें प्यारा मेरे पास है, कोई बोलीं मेरे पास है, इसप्रकार अपने अपने पास जानने लगीं और रासदेखनेकी इच्छासे देवतालोगभी अपनी अपनी स्त्रियोंको लेकर आये, उनके विमानोंसे

आकाश छा रहा था॥४॥देवताओंके आने उपरान्त नगाडे बजनेलगे, फूलोंकी वर्षा होनेलगी और मुख्य मुख्य गन्धर्व अपनी अपनी स्त्रियोंको संग ले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका निर्मल यश गाने लगे ॥ ५ ॥ और प्यारे श्रीकृष्णचंद्रके संग जो स्त्रियें थीं, उनके कंकण नूपुर तथा किंकिणियोंका रासमण्डलमें बडा झनकार शब्द होनेलगा ॥ ६ ॥ जैसे दो दो मणियोंके बीचमें एक एक नीलमणि सुन्दर लगती है, उसीप्रकार उस रासमंडलमें दो दो गोपियोंके बीचमें एक एक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अत्यन्त शोभायमान लगने लगे ॥ ७ ॥ पाँवका धरना, भुजाओंका हलना, मुसकानसहित भ्रुकुटियोंका चढना, कमरका लचकना, कुचों और वस्त्रोंका हिलना, कपोलोंपर कुण्डलोंकी हलन, उनसे जिनके मुखपर पसीना आगया, चोटियोंके नारोंकी गाँठि जिनकी खुलगईं, ऐसी भगवान् श्रीकृष्णचंद्रकी वधू गोपियें श्रीकृष्णचन्द्रके गुणानुवाद गान करतीं, जैसे मेघमण्डलमें बिजली

ततो दुन्दुभयो नेदुर्निपेतुः पुष्पवृष्टयः ॥ जगुर्गंधर्वपतयः सस्त्रीकास्तद्यशोऽमलम् ॥ ५॥ वलयानां नूपुराणां किंकीणीनां च योषिताम् ॥ सप्रियाणामभूच्छब्दस्तुमुलो रासमण्डले ॥ ६ ॥ तत्रातिशुशुभे ताभिर्भगवान्देवकीसुतः ॥ मध्ये मणीनां हैमानां महामरकतो यथा ॥७॥ पादन्यासैर्भुजविधुतिभिःसस्मितैर्भ्रूविलासैर्भज्यन्मध्यैश्चलकुचपटैः कुण्डलै र्गंडलोलैः ॥ स्विद्यन्मुख्यः कबररशनाग्रन्थयः कृष्णवध्वो गायन्त्यस्तं तडित इव ता मेघचक्रे विरेजुः ॥ ८ ॥ उच्चैजगुर्नृत्यमाना रक्तकंठ्यो रतिप्रियाः ॥ कृष्णाभिमर्शमुदिता यद्गीतेनेदमावृतम् ॥ ९ ॥ काचित्समं मुकुन्देन स्वरजातीरमिश्रिताः ॥ उन्निन्ये पूजिता तेन प्रीयता साधुसाध्विति ॥ तदेव ध्रुवमुन्निन्ये तस्यै मानं च बह्वदात॥१०॥

शोभायमान लगती है, उसी प्रकार शोभायमान लगने लगीं ॥८॥ अनेक प्रकारके रंगोंसे कण्ठ जिनके रँगरहे, रतिही जिनको प्यारी और श्रीकृष्णचन्द्रका स्पर्श जिनको हो उससे बडा आनन्द जिनको, वह गोपियें नृत्य करते ऊँचे स्वरसे गाने लगीं, जिनका गीत इस विश्वमें छारहा है ॥ ९ ॥ और कोई गोपी मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रके संग उच्चस्वरोंके अलापोंकी गतिको उठाने लगीं, कैसे स्वरोकी जाति ली कि, श्रीकृष्णचन्द्रने जो स्वर उठाया, उनमें मिलतीथी. तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रसन्न हो धन्य है, धन्य है, इस प्रकार बडाई करने लगे इसलिये जिन स्वरोकी जाति ली थी उनको ध्रुवतालमें बाँधकर गातीहुई गोपियें प्रशंसा करनेलगीं तब गोपियोंको श्रीकृष्णचंद्रने बहुत मान दिया ॥ १०

कोई गोपी रासमें श्रमित हो गदा धारण करनेवाले पासमें खडे हुए श्रीकृष्णचन्द्रके कंधेको हाथसे पकडने लगी, चूरी तथा फूलोंके हार जिनके शिथिल होगये. यहाँ गदा वंशीकोही जानना. क्योंकि गोपियोंके हृदयको चूर करती है ॥ ११ ॥ इसके उपरांत एक गोपीने रोमांच जिसके होआये कमलोंकी समान सुगंधवाली चन्दनसे चर्चित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजाको अपने कंधेपर धरकर चुम्बन किया ॥ १२ ॥ और फिर नृत्यसे चलायमान कपोलोंको श्रीकृष्णके कपोलोंपर लगाती हुई गोपीको श्रीकृष्णचन्द्रने बीरीका जूँठन दिया ॥ १३ ॥ और किसी गोपीने नूपुर करधनी जिसके बजैं

काचिद्रासपरिश्रांता पार्श्वस्थस्य गदाभृतः ॥ जग्राह बाहुना स्कन्धं श्लथद्वलयमल्लिका ॥ ११ ॥ तत्रैकांसगतं बाहुं कृष्णस्योत्पलसौरभम् ॥ चन्दनालिप्तमाघ्राय हृष्टरोमा चुचुम्ब ह ॥ १२ ॥ कस्याश्चिन्नाट्यविक्षिप्तकुण्डलत्विषमंडितम् ॥ गण्डे गण्ड सन्दधत्या अदात्ताम्बूलचर्वितम् ॥ १३ ॥ नृत्यन्ती गायती काऽपि कूजन्नूपुरमेखला ॥ पार्श्वस्थाऽच्युतहस्ताब्जं श्रांताऽधात्स्तनयोः शिवम् ॥ १४ ॥ गोप्यो लब्ध्वाऽच्युतं कांतं श्रिय एकांतवल्लभम् ॥ गृहीतकंठ्यस्तद्दोर्भ्यां गायन्त्यस्तं विजह्रिरे ॥ १५ ॥ कर्णोत्पलालकविटंककपोलघर्मवक्त्रश्रियो वलयनूपुरघोषवाद्यैः ॥ गोप्यः समं भगवता ननृतुः स्वकेशस्रस्तस्रजो भ्रमरगायकरासगोष्ठ्याम् ॥ १६ ॥

नृत्य व गान करतेहुए श्रम पाय पास खड़े हुए मंगलरूप भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका हस्तकमल अपने स्तनोंपर धारण किया * ॥ १४ ॥ लक्ष्मीके अत्यन्त प्यारे अच्युत श्रीकृष्णको सुंदर पति पाय उनकी भुजाओंसे कंठमें गलबाहीं डाल गोपियें श्रीकृष्णचन्द्रको गाती विहार करने लगीं ॥ १५ ॥ उस रासमण्डलमें स्त्रियों सहित गंधर्व और किन्नरादिक जो बाजे बजारहे थे, तथा गवैये बनकर गा रहेथे, वह सब रासरसमें मोहित होकर नृत्य करने

* शंका–गोपीने श्रीकृष्णका हाथ अपने हाथसे पकडकर अपने स्तनोंपर क्यों रक्खा ? जैसे मनुष्यकी स्त्री कर्म करती हैं, ऐसा कर्म क्यों किया ?
उत्तर–गोपीने विचार किया कि, इनहीं श्रीकृष्णभगवान्ने अपने हस्तकमलोंको प्रह्लादके और ध्रुवके मस्तकपर रक्खा था तव प्रह्लाद और ध्रुव ससारके दु खसे छूटकर भगवानके भजनमें मग्न होगये, इसलिये मैं भी अपने कुचोंपर भगवान्का हाथ धरके इन दोनोंको भक्तजन वनाऊंगी क्योंकि कामदेव जव कुपित होकर पुष्पधनुष सधान कर मेरे ऊपरको चढता है, तो स्तनोंमें अधिक वाधा होती है, अव जो यह भक्त होजायँ तो ससारके सव दु खोंसे निवृत्त होजाऊगी और कामदेव भी मुझको नहीं सतावेगा उसकी वाधासे भी छूट जाऊगी, पुरुपकी ममता शिरपर वहुत होती है और स्त्रीकी ममता स्तनोंपर अधिक रहती है ऐसा विचार करके गोपीने कृष्णका हाथ अपने कुचपर रक्खा ॥

लगे, उससमय कंकण और नूपुर बाजेका कार्य और भौंरे गवैयोंका काम कररहे थे, रास मण्डलमें व्रजवनिता कृष्णके संग नृत्य करतीहुई अत्यन्त शोभा पारही थीं, उनके कानोंके कमल अलकोंसे युक्त कपोल और पसीनेके बूँदोंकी शोभा मुखपर छा रहीथी और नृत्य समयमें जो फूलोंकी माला गिरती थीं; उनसे ऐसी शोभा होरही थी कि, मानों तालोंकी गतिसे प्रसन्न होकर केश शिर हिलाय चरणोंपर फूलोंकी वर्षा कररहेहैं॥१६॥ इसप्रकार लक्ष्मीपति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आलिंगन, हाथोंका स्पर्श, स्नेह भरी चितवन और बड़े विलास हास्यसे,जैसे बालक अपनी परछाहींसे खेलताहै, उसी प्रकार व्रजसुंदरिओंके संग रमण करनेलगे ॥ १७ ॥ हे कुरुकुलको आनन्द देनेवाले राजा परीक्षित् ! उससमय श्रीकृष्णके अंगमें जो आनन्द उससे जिनकी इन्द्रियें विवश होरहीं और जिन व्रजकी स्त्रियोंके माला गहने खिसक रहेथे, वह अपने केश, शरीर, कुच और वस्त्रोंके सम्हारनेको

एवं परिष्वंगकराभिमर्शस्निग्धेक्षणोद्दामविलासहासैः ॥ रेमे रमेशो व्रजसुंदरीभिर्यथाऽर्भकः स्वप्रतिबिंबविभ्रमः॥१७॥ तदंगसंगप्रमुदाकुलेंद्रियाः केशान्दुकूलं कुचपट्टिकां वा ॥॥ नांजः प्रतिव्योढुमलं व्रजस्त्रियो विस्रस्तमालाभरणाः कुरूद्वह ॥ १८ ॥ कृष्णविक्रीडितं वीक्ष्य मुमुहुः खेचरस्त्रियः ॥ कामार्दिताः शशांकश्च सगणो विस्मितोऽभवत् ॥ १९ ॥ कृत्वा तावंतमात्मानं यावतीर्गोपयोषितः ॥ रेमे स भगवांस्ताभिरात्मारामोऽपि लीलया ॥ २० ॥ तासामतिविहारेण श्रांतानां वदनानि सः ॥ प्रामृजत्करुणः प्रेम्णा शंतमेनांग पाणिना ॥ २१ ॥ गोप्यः स्फुरत्पुरटकुंडलकुंतलत्विड्गण्ड श्रिया सुधितहासनिरीक्षणेन ॥ मानं दधत्य ऋषभस्य जगुः कृतानि पुण्यानि तत्कररुहस्पर्शप्रमोदाः ॥ २२ ॥

भी समर्थ न हुईं ॥ १८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी रासक्रीडा देख आकाशमें देवांगनायें भी कामसे पीडित होकर मोहित होगईं और तारागण सहित निशानाथ चन्द्रमा भी आश्चर्य मानकर चलना भूल गया,तब और ग्रह भी जहाँके तहाँ हर गये,उससे राति जो बढ़ गई उससे सुखपूर्वक विहार करने लगे ॥ १९ ॥ जितनी गोपोंकी स्त्रियें थीं; उतनेही अपने रूपधर आत्माराम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उन गोपियोंके संग लीला करने लगे ॥ २० ॥ फिर अत्यंत विहारसे जिनको श्रम प्राप्त हुआ ऐसी गोपियोंके मुखका पसीना देख करुणाको प्राप्त हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपने हाथसे उनका मुख पोंछने लगे ॥ २१ ॥ वे मानवती गोपियें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके हस्तकमल नख स्पर्शसे

महासुख पाय प्रकाशमान सुवर्णके कुण्डलसे कान्तिमान कपोल तथा रसभरी चितवन और मुसकान युक्त श्रेष्ठ गुणभरे श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजा करके सुन्दर चरित्र गाने लगीं ॥ २२॥ मर्यादाको उल्लंघन करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जब रास विलास करते करते थकगये, तब उन गोपियोंको संगले श्रम दूर करनेके लिये जलमें घुसे, कुचोंकी केशर जिसमें लगी अंग अंगसे रगड़ी मालाकी सुगंधसे गंधर्वोंके समान भौंरे गातेहुए उनके पीछे चले जाते थे, जैसे हथिनियोंको संग लेकर हाथी जलविहार करनेको जाते हैं ॥ २३ ॥ हे अंग ! इधर उधरसे जलमें स्त्रियोंको छींटी देते हैं, जिस समय जलविहार करते समय व्यंग वचन बोल और प्रेमपूर्वक कृष्णको देखकर हँसती हैं और भगवान्‌को जलसे भिजोती हैं विमानोंपर बैठे देवता स्तुति और पुष्पोंकी वर्षा करते हैं, हाथीके समान जिनकी लीला, ऐसे आत्माराम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तहाँ जलमें

ताभिर्युतः श्रममपोहितुमंगसंगघृष्टस्रजः स कुचकुंकुमरंजितायाः ॥ गंधर्वपाऽलिभिरनुद्रुत आविशद् वाः श्रांतो गजी भिरिभराडिव भिन्नसेतुः॥ २३ ॥ सोंभस्यलं युवतिभिः परिषिच्यमानः प्रेम्णेक्षितः प्रहसतीभिरितस्ततोंग ॥ वैमानिकैः कुसुमवर्षिभिरीड्यमानो रेमे स्वयं स्वरतिरत्र गजेंद्रलीलः ॥ २४ ॥ ततश्च कृष्णोपवने जलस्थलप्रसूनगंधानिलजुष्ट दिक्तटे ॥ चचार भृंगप्रमदागणावृतो यथा मदच्युद् द्विरदः करेणुभिः ॥ २५ ॥ एवं शशांकांशुविराजिता निशः स सत्यकामोऽनुरताबलागणः ॥ सिषेव आत्मन्यवरुद्धसौरतः सर्वाः शरत्काव्यकथारसाश्रयाः ॥ २६ ॥ राजोवाच ॥ संस्थापनाय धर्मस्य प्रशमायेतरस्य च ॥ अवतीर्णो हि भगवानंशेन जगदीश्वरः ॥ २७ ॥

अथवा गोपियोंके मंडलमें क्रीडा करनेलगे ॥ २४ ॥ जलक्रीडा करनेके उपरान्त जल स्थलके पुष्पोंकी सुगंधभरी पवन जिसके सब दिशाओंमें व्याप्त होरही है, ऐसे जो यमुनाजीके बागमें भौंरे रूप गोपियोंके संग श्रीकृष्णचन्द्र विहार करनेलगे, जैसे मदस्रावी हाथी हथिनियोंके संग विहार करताहै ॥ २५ ॥ इस प्रकार सत्यसंकल्प भगवान् चन्द्रमाकी किरणोंसे शोभायमान उस शरदकी रात्रियोंमें साहित्य काव्योंमें जो करनेकी विधि लिखी है, उसीप्रकार वह स्नेहभरी गोपियोंके संग वीर्यको धारणकर करनेलगे, और जितनी गोपी उतनेहीं श्याम उतनीहीं कुंजोंमें फूलोंकी शय्यापर लेटे हँसते हँसाते कोमल बातें करते थे ॥ २६ ॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे श्रीशुकदेवजी ! धर्मके स्थापन

और अधर्मका नाश करनेके लिये जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने परिपूर्ण रूपसे अवतार लियाहै ॥ २७ ॥ फिर धर्मकी मर्यादाके रक्षा करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रने पराई स्त्रीका स्पर्श करना, यह अधर्म क्यों किया ? ॥ २८ ॥ पूर्णकाम यादवोंके पति श्रीकृष्णने यह निंदित कर्म कैसे किया ? इसका क्या अभिप्राय है ? हे सुन्दर व्रतवाले शुकदेवजी ! यह हमारा संदेह शमन करो ॥ २९ ॥ यह वचन सुनकर श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! सामर्थ्यवानोंको धर्मका उलांघना और साहस भी देखाहै, जैसे अग्निमें भली बुरी वस्तु डालदो, उसको भस्म करदे और उसे

स कथं धर्मसेतूनां वक्ता कर्ताऽभिरक्षिता ॥ प्रतीपमाचरद्ब्रह्मन्परदाराभिमर्शनम् ॥ २८ ॥ आप्तकामो यदुपतिः कृतवान्वै जुगुप्सितम् ॥ किमभिप्राय एतं नः संशयं छिंधि सुव्रत ॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ धर्मव्यतिक्रमो दृष्ट ईश्वराणां च साहसम् ॥ तेजीयसां न दोषाय वह्नेः सर्वभुजो यथा ॥ ३० ॥ नैतत्समाचरेज्जातु मनसाऽपि ह्यनीश्वरः ॥ विनश्यत्याचरन्मौढ्याद्यथाऽरुद्रोऽब्धिजं विषम् ॥ ३१ ॥ ईश्वराणां वचः सत्यं तथैवाचरितं क्वचित् ॥ तेषां यत्स्ववचो युक्तं बुद्धिमांस्तत्समाचरेत् ॥ ३२ ॥

दोष नहीं लगता, उसी प्रकार सामर्थ्यवान तेजस्वी पुरुषोंको भी दोष नहीं लगता, कहा भी है, "समरथको नहिं दोष गुसाँई" ॥३०॥ बड़ोंकी रीति न करै उसमें पीछे पछताना पडताहै * सामर्थ्यवार पुरुषोंके करे कर्मको मनसे भी न करै और जो कदाचित् अज्ञानसे करै तो माराजाय, जैसे रुद्र ( शिव ) के विना और कोई समुद्रके विषको पान नहीं कर सकता ॥ ३१ ॥ ईश्वरके वचनोंकोही सत्यमानै और उनके आचरणोंको भी सत्यमानै, जैसा उन्होंने कहाहै, उसीके अनुसार बुद्धिमान पुरुष करै। राम-कृष्ण दोनों अवतार हुए हैं श्रीरामचन्द्रजीने जैसा कहा वैसाही किया,

* दृष्टान्त-एक राजा रानीने सम्मति करी कि हमारे यहाँ भी अनेक युद्ध हुए हैं इसकारण ऐसा महाभारत वनाना चाहिये, यह विचार पंडितोंको बुलायकर कहा कि, एक हमारे नामका भी महाभारत वनाओ परन्तु वह व्यासजीके महाभारतसे किसीप्रकार न्यून न हो चाहे वढती हो, नहीं तो तुम्हें देशसे निकालदूंगा ब्राह्मण आपसमें सम्मति कर राजाके पास आनकर कहने लगे कि महाराज ! महाभारत वनानेकी सामग्री सव प्रस्तुतहै सव वातें अधिकही करैंगे पर एक वात आप वताइये राजाने कहा क्या? ब्राह्मण वोले महाभारतमें द्रौपदीके पाच पति थे, आपकी रानीके उससे अधिक कितने लिखैं सो वताइये और उनके नाम वर्णन कीजिये ? सुनतेही राजाकी बुद्धि लोप होगई और घवराकर वोला महाराज क्षमा करो, मुझे महाभारत लिखानेकी सामर्थ्य नहीं, इसलिये वडोंके चारित्र पै शका नहीं करनी चाहिये ॥

इस लियेउनका कहना करना दोनों करै और श्रीकृष्णचन्द्रने जो गीतामें कहाहै,उसे करै और जो उन्होंने लीला करीहैं उनको नकरै किन्तु ध्यान करै ॥ ३२ ॥ हे प्रभो ! इस संसारमें जिनको अहंकार नहीं है, ऐसे सामर्थ्यवान पुरुष जो अच्छा कर्म करैं उससे उनको पुण्य और निकृष्ट कर्म करनेसे पाप नहीं होताहै, क्योंकि पुण्य पापतो देहमें अहंकारके वशसे लगेहैं, इसकारण अहंकार रहित पुरुषको कुछ दोष नहीं है ॥ ३२ ॥ जब और महात्माओंको भी पाप पुण्य नहीं लगता तब समस्तप्राणी, पशु, पक्षी, मनुष्य, देवता, जीव, इनके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको पाप पुण्य नहीं लगताहै, इसमें कहनाही क्याहै ? ॥ ३४ ॥ जिनके चरणारविन्दका पराग अर्थात् मकरंदका सेवन करनेसे तृप्तहोकर भक्तजन और योगप्रभावसे संपूर्ण कर्मबंधन दूरकर मुनीश्वर ज्ञानी बंधनोंसे रहित हो अपनी इच्छापूर्वक विचरतेहैं, तो इच्छासे शरीरके धारण करनेवाले

कुशलाचरितेनैषामिह स्वार्थो न विद्यते ॥ विपर्ययेण वाऽनर्थो निरहंकारिणां प्रभो ॥ ३३ ॥ किमुताखिलसत्त्वानां तिर्यङ्मर्त्यदिवौकसाम् ॥ ईशितुश्चेशितव्यानां कुशलाकुशलान्वयः ॥ ३४ ॥ यत्पादपंकजपरागनिषेवतृप्ता योगप्रभावविधुताखिलकर्मबन्धाः ॥ स्वैरं चरन्ति मुनयोऽपि न नह्यमानास्तस्येच्छयाऽऽत्तवपुषः कुत एव बन्धः ॥ ३५ ॥ गोपीनां तत्पतीनां च सर्वेषामेव देहिनाम् ॥ योंतश्चरति सोऽध्यक्षः क्रीडनेनेह देहभाक् ॥ ३६ ॥ अनुग्रहाय भूतानां मानुषं देहमास्थितः ॥ भजते तादृशीः क्रीडा याः स्मृत्वा तत्परो भवेत् ॥ ३७ ॥ नासूयन्खलु कृष्णाय मोहितास्तस्य मायया ॥ मन्यमानाः स्वपार्श्वस्थान्स्वान्स्वान्दारान्व्रजौकसः ॥ ३८ ॥ ब्रह्मरात्र उपावृत्ते वासुदेवानुमोदिताः ॥ अनिच्छन्त्यो ययुर्गोप्यः स्वगृहान्भगवत्प्रियाः ॥ ३९ ॥

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको बंधन कहांसे हो ? ॥ ३५ ॥ गोपी और उनके पतियोंके व संपूर्ण देहधारियोंके साक्षीरूप होकर जो देहके भीतर रहते हैं, उन श्रीकृष्णचन्द्रने क्रीडा करनेके लिये देह धारण किया है, इसकारण उनमें कुछ दोष नहीं होसक्ता, क्योंकि सर्वत्र वही रमण करते हैं, और बाहर भीतर व्याप्त हैं ॥ ३६ ॥ संपूर्ण प्राणियोंपर अनुग्रह करनेके लिये मनुष्य देह धारण करके ऐसी मनुष्य लीला करीहैं कि,जिन लीलाओंको श्रवण करनेसे मनुष्य कृष्णपरायण होजाताहै ॥ ३७ ॥ उन श्रीकृष्णचन्द्रकी मायासे मोहित व्रजवासियोंने श्रीकृष्णचन्द्रको कुछ दोष नहीं लगाया और अपनी अपनी स्त्रियोंको अपने अपने पास जाना ॥ ३८ ॥ इसके उपरान्त ब्रह्म मुहूर्त अर्थात् चार घड़ी रात रहे, श्रीकृष्णचन्द्रकी

आज्ञानुसार घर आनेको जिनकी इच्छा नहीं ऐसी प्यारी गोपियें अपने अपने घर आईं ॥३९॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका परम कौतुक जो व्रजवधू गोपियोंके संग रासलीलाहै इसे जो पुरुष श्रद्धा सहित श्रवण और कथन करतेहैं ❀ वह पुरुष भगवान्में परमभक्ति प्राप्तकर थोडेही दिनोंमें धीर होकर शीघ्रही हृदयके कामरूप रोगोंका त्यागकर देतेहैं॥४०॥इति श्रीभा०महा०दश० पू०भाषाटीकायां रासक्रीडावर्णनं नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः॥३३ ॥
दोहा--चौंतिसमें नँदरायको, निगल गयो इक नाग। शंखासुरको वध कियो, कृष्ण सकल भय त्याग ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्!

विक्रीडितं व्रजवधूभिरिदं च विष्णोः श्रद्धान्वितोऽनुशृणुयादथ वर्णयेद् यः ॥ भक्तिं परां भगवति प्रतिलभ्य कामं
हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेण धीरः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे रासक्रीडावर्णनं नाम त्रय
स्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा देवयात्रायां गोपाला जातकौतुकाः ॥ अनोभिरनडुद्युक्तैः प्रययुस्तेंऽ
बिकावनम् ॥ १ ॥ तत्र स्नात्वा सरस्वत्यां देवं पशुपतिं विभुम् ॥ आनर्चुरर्हणैर्भक्त्या देवीं च नृपतेंऽबिकाम् ॥ २ ॥
गावो हिरण्यं वासांसि मधु मध्वन्नमादृताः ॥ ब्राह्मणेभ्यो ददुः सर्वे देवो नः प्रीयतामिति ॥ ३ ॥ ऊषुः सरस्वतीतीरे जलं
प्राश्य धृतव्रताः ॥ रजनीं तां महाभागा नन्दसुनंदकादयः ॥ ४ ॥ कश्चिन्महानहिस्तस्मिन्विपिनेऽतिबुभुक्षितः ॥
यदृच्छयाऽऽगतो नन्दं शयानमुरगोऽग्रसीत् ॥ ५ ॥

एकसमय अत्यन्त उत्साहसे सब व्रजवासी देवीकी यात्रा करनेके लिये बैलोंको जोत गाडियोंपर बैठकर देवीके वनमें गये ॥१॥ हे राजन्! वहाँ पहुँच सरस्वती नदीमें स्नान कर फिर महादेवजीका भली भाँति पूजनकर अम्बिका देवीका पूजनकिया ॥ २ ॥ संपूर्ण व्रजवासी, महादेव हमारे ऊपर प्रसन्नहों, इसलिये मधुयुक्त मधुर अन्न और गौ, ब्राह्मणोंको दान किया॥३॥ और बडे भाग्यवान् नन्दादिक और सब व्रजवासियोंने उसदिन रात्रिको जलका आचमन कर तथा तीर्थ व्रत करके सरस्वतीके किनारेही वास किया ॥ ४ ॥ हे नृप ! उस वनमें कोई अत्यन्त भूखा सर्प रहताथा, उसने

* दृष्टान्त—एक बुढिया बडी कहा सुनीसे कथा सुनने गई पीछेसे कटोरा जाता रहा दूसरे दिन कथामें न आई, लुगाइयोंने कहा, बुढिया तू कथा सुननेको न आई बोली कि, भैना ! खर्चे बहुत पडता है पहले दिनगई तो कटोरा गया अबकी सुनगीं तो थाली लोटे परात सब खो बैठूंगी इसकारण मेरा तो कथाको दूरसेही दण्डवत् है ।

अकस्मात् आनकर नन्दरायजीको ग्रसा * ॥५॥ सर्पसे ग्रसित होकर नन्दजी पुकारने लगे कि, हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! यह अत्यन्त भयानक सर्प मुझको निगले जाता है, हे पुत्र ! मैं तेरी शरण हूँ, तू मुझे छुड़ा ॥ ६ ॥ इसप्रकार नन्दजीकी पुकार सुन घबराहटसे ब्रजवासी शीघ्रही उठे, देखाकि, नंदजीको सर्प निगले जाताहै तो सुलगती लकड़ियोंसे उसको मारने लगे ॥७॥ यद्यपि ब्रजवासियोंने सुलगती लकड़ियोंसे उसे मारा परन्तु तोभी उस सर्पने नंदजीको न छोड़ा, तब भक्तोंकी रक्षा करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उस सर्पको अपने चरणकी ठोकर मारी ॥८॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकी ठोकर लगतेही उसके सब पाप दूर होगये और उस सर्पने सर्पदेहको त्यागकर विद्याधर जिसका पूजन करें, ऐसे स्वरूपको धारण किया ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त प्रकाशमान रूप धारण किये सुवर्णकी मालापहिरे उस खड़ेहुए पुरुषसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र पूछने लगे कि ॥१०॥ परम शोभायमान अद्भुतदर्शन तुम कौन हो ? और विवश होकर यह सर्पकी योनि तुमको कैसी मिली॥११॥यह सुनकर वह सर्प बोला कि, महाराज !

स चुक्रोशाहिना ग्रस्तः कृष्णकृष्ण महानयम् ॥ सर्पो मां ग्रसते तात प्रपन्नं परिमोचय ॥ ६ ॥ तस्य चाक्रंदितं श्रुत्वा गोपालाः सहसोत्थिताः ॥ ग्रस्तं च दृष्ट्वा विभ्रान्ताः सर्पं विव्यधुरुल्मुकैः ॥ ७ ॥ अलातैर्हन्यमानोऽपि नामुंचत्तमुरंगमः ॥ तमस्पृशत्पदाऽभ्येत्य भगवान्सात्वतां पतिः ॥ ८ ॥ स वै भगवतः श्रीमत्पादस्पर्शहताशुभः ॥ भेजे सर्पवपुर्हित्वा रूपं विद्याधरार्चितम् ॥ ९ ॥ तमपृच्छद्धृषीकेशः प्रणतं समुपस्थितम् ॥ दीप्यमानेन वपुषा पुरुषं हेममालिनम् ॥ ॥ १० ॥ को भवान् परया लक्ष्म्या रोचतेऽद्भुतदर्शनः ॥ कथं जुगुप्सितामेतां गतिं वा प्रापितोऽवशः ॥ ११ ॥ सर्प उवाच ॥ अहं विद्याधरः कश्चित् सुदर्शन इति श्रुतः ॥ श्रिया स्वरूपसंपत्त्या विमानेनाचरन्दिशः ॥ १२ ॥

* शंका—सब सर्प प्राणियोंको काटते हैं परन्तु अपनी भूखकी शान्तिके लिये नहीं काटते केवल प्राणियोंको डसना ( काटना ) सर्पोंका स्वभाव है, भागवतमें लिखा है कि, भूखे सर्पने नन्दजीको दश लिया ऐसा क्यों लिखा ?

उत्तर—जिस सर्पका भागवतमें इतिहास है, वह सर्प पूर्वजन्मका देवता था, जब मुनीश्वरने उसको शाप दिया था तब इससे कह दिया था कि, जिससमय श्रीकृष्णका चरण तेरी देहसे छू जायगा तब तेरी मोक्ष होगी, उस सर्पको वही आशारूपी क्षुधा थी, उसीसे दुःखी होकर सर्पने नन्दजीको काटा ॥

मैं सुदर्शन नाम करके विख्यात कोई गंधर्व था, संपत्ति और शरीरकी सुन्दरतासे गर्वित हो विमानमें बैठकर दिशाओंमें विचरता था ॥ १२ ॥ तब एक समय मैंने रूपके मदसे मत्त होकर कुरूप अंगिरसादि ऋषियोंकी हँसी करी, तब उन्होंने मुझे शाप दिया, जिससे मेरी सर्पयोनि होगई ॥ १३ ॥ करुणावान् ऋषीश्वरोंने कृपा करनेहीके लिये मुझे शाप दिया था, जिसकारण त्रिलोकीके गुरु आपके चरणारविन्द स्पर्श करनेसे सब पाप छूटगये, और यदि वे शाप न देते तो तुम्हारे चरण मेरे कैसे लगते ? ॥ १४ ॥ संसारसे डरकर शरण आये पुरुषका भय दूर करनेवाले आप हैं, सो मुझसे क्या पूछते हो; हे पापनाशक ! तुम्हारे चरण स्पर्शसे मेरे सब पाप दूर होगये ॥ १५ ॥ हे महायोगिन् ! हे महापुरुष ! हे महासाधुओंके पति ! हे प्रकाशमान ! हे सबलोकोंके ईश्वर ! हे इश्वरके ईश्वर ! तुम्हारी मैं शरण आया हूँ, सो मुझे आज्ञादो ॥ १६ ॥ हे अच्युत ! तुम्हारा दर्शनकरके मैं शीघ्रही ब्राह्मणोंके

ऋषीन्विरूपानंगिरसः प्राहसं रूपदर्पितः ॥ तैरिमां प्रापितो योनिं प्रलब्धैः स्वेन पाप्मना ॥ १३ ॥ शापो मेऽनुग्रहायैव कृतस्तैः करुणात्मभिः ॥ यदहं लोकगुरुणा पदा स्पृष्टो हताशुभः ॥ १४ ॥ तं त्वाऽहं भवभीतानां प्रपन्नानां भयापहम् ॥ आपृच्छे शापनिर्मुक्तः पादस्पर्शादमीवहन् ॥ १५ ॥ प्रपन्नोऽस्मि महायोगिन्महापुरुष सत्पते ॥ अनुजानीहि मां देव सर्वलोकेश्वरेश्वर ॥ १६ ॥ ब्रह्मदंडाद्विमुक्तोऽहं सद्यस्तेऽच्युत दर्शनात् ॥ यन्नाम गृह्णन्नखिलान् श्रोतॄनात्मानमेव च ॥ १७ ॥ सद्यः पुनाति किं भूयस्तस्य स्पृष्टः पदा हि ते ॥ इत्यनुज्ञाप्य दाशार्हं परिक्रम्याभिवंद्य च ॥ सुदर्शनो दिवं यातः कृच्छ्रान्नंदश्च मोचितः ॥ १८ ॥ निशाम्य कृष्णस्य तदात्मवैभवं व्रजौकसो विस्मितचेतसस्ततः ॥ समाप्य तस्मिन्नियमं पुनर्व्रजं नृपाऽऽययुस्तत्कथयन्त आदृताः ॥ १९ ॥ कदाचिदथ गोविंदो रामश्चाद्भुतविक्रमः ॥ विजह्रतुर्वने रात्र्यां मध्यगौ व्रजयोषिताम् ॥ २० ॥

शापसे छूट गया, क्योंकि जिनका नामही उच्चारण करके वक्ता और श्रोता अपनेको पवित्र करते हैं ॥ १७ ॥ फिर तुम्हारे चरणोंसे मैं पवित्र हुवा तो इसमें आश्चर्यही क्या है ? इस प्रकार दाशार्हवंशोत्पन्न भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञा ले, परिक्रमा दे, प्रणाम कर वह सुदर्शन स्वर्गको चलागया और नंदजी कष्टसे छूटगये ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका वैभव देख आश्चर्यको प्राप्त हो व्रजवासी तीर्थमें नेमको पूर्ण कर बड़े आनन्दपूर्वक श्रीकृष्णचंद्रका चारित्र कहतेहुए व्रजमें आये ॥ १९ ॥ किसी समय एक यात्राके उपरान्त गोविंद

और अद्भुत पराक्रमवाले बलराम दोनों भाई वनके बीच रात्रिमें व्रजस्त्रियोंके मध्यमें विहार करते थे॥ २० ॥ स्नेहसे बद्ध होनेके कारण ललित स्त्रियें भगवान् श्रीकृष्णके चरित्र गारहींथीं और दोनों भाई सुन्दर आभूषण धारण किये, केशर चंदन लगाये, वनमाला और निर्मल वस्त्र पहरे ॥ २१ ॥ रात्रिके प्रारम्भ होनेसे तारागण और चन्द्रमाका उदय होरहा था, चमेलीकी सुगन्धसे मत्त होकर भौंरे गुंजार कर रहे थे, फूली कुमोदिनीसे लगकर पवन चल रहाथा ॥ २२ ॥ उसकी सराहना करते सब प्राणियोंके मन और कानोंको आनन्ददायक संगही स्वरके मंडलोंकी मूर्च्छना करते गाने लगे ॥ २३ ॥ हे राजा परीक्षित् ! श्रीकृष्ण बलदेवका गाना सुनकर मूर्च्छाको प्राप्त हो गोपियोंके वस्त्र ढीले पड़गये और

उपगीयगानौ ललितं स्त्रीजनैर्बद्धसौहृदैः॥ स्वलंकृतानुलिप्तांगौ स्रग्विणौ विरजोंबरौ॥ २१॥ निशामुखं मानयंतावुदितोडुपतारकम्॥ मल्लिकागंधमत्तालिजुष्टं कुमुदवायुना॥ २२॥ जगतुः सर्वभूतानां मनश्श्रवणमंगलम्॥ तौ कल्पयंतौ युगपत् स्वरमंडलमूर्छितम्॥ २३॥ गोप्यस्तद्गीतमाकर्ण्य मूर्च्छिता नाविदन् नृप॥ स्रंसद्दुकूलमात्मानं स्रस्तकेशस्रजं ततः॥ २४॥ एवं विक्रीडतोः स्वैरं गायतोः संप्रमत्तवत्॥ शंखचूड इति ख्यातो धनदानुचरोऽभ्यगात्॥ ॥ २५ ॥ तयोर्निरीक्षतो राजंस्तन्नाथं प्रमदाजनम्॥ क्रोशन्तं कालयामास दिश्युदीच्यामशंकितः॥ २६॥ क्रोशन्तं कृष्ण रामेति विलोक्य स्वपरिग्रहम्॥ यथा गा दस्युना ग्रस्ता भ्रातरावन्वधावताम्॥ २७॥ मा भैष्टेत्यभयाऽऽरावौ शालहस्तौ तरस्विनौ॥ आसेदतुस्तं तरसा त्वरितं गुह्यकाधमम्॥ २८॥

चोटियोंकी गॉठे खुलगई कि, जिनसे फूलोंकी माला गिर गई अधिक क्या कहैं, उन्हें अपने २ आपेकी भी सुधि न रही ॥ २४ ॥ हे नृपोत्तम! इस प्रकार कृष्ण बलदेव दोनों भाई मतवालेके समान क्रीड़ा और गान कररहे थे कि, इतनेमेंही शंखचूड़ नाम कुबेरका टहलुआ आया ॥ २५॥ हे राजा परीक्षित्! कृष्ण बलदेवके देखते निर्भय हो शंखचूड़ जब उन गोपियोंके समूहको जिसके स्वामी कृष्ण बलदेव हैं, लेकर उत्तरकी ओर चला, उस समय वह गोपियें पुकारने लगीं ॥ २६ ॥ जैसे सिंहकी पकड़ी गौ पुकारती है, उसी प्रकार हे कृष्ण बलदेव! इस प्रकार पुकार करती गोपियोंको देख कृष्ण बलदेव दोनों भाई शंखचूडके पीछे दौड़े ॥ २७ ॥ मतडरो ऐसे भयके दूर करनेवाले वचन कह शालका वृक्ष हाथमें

लिये शीघ्रतासे कृष्ण बलदेव दौड़ गुह्यकगणमें अधम शंखचूड़के पीछे गये ॥ २८ ॥ काल मृत्युके समान पीछे दौड़े चले आते श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवको देख, स्त्रियोंको छोड़ मूढ शंखचूड़ अपने प्राण बचानेके लिये भागा ॥ २९ ॥ जहां जहां शंखचूड़ भागकर गया वहाँ वहाँ गोविंद श्रीकृष्णचन्द्र उसके शिरकी मणि लेनेके लिये उसके पीछे दौडे और बलदेवजी स्त्रियोंकी रक्षाके लिये वहीं रहे ॥ ३० ॥ हे राजा परीक्षित् ! थोडी दूर पर जाय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने दुष्टमनवाले शंखचूडके मुष्टिक मार शिर सहित उसके माथेकी मणि लेली ॥ ३१ ॥ भगवान् श्रीकृष्ण

**स वीक्ष्य तावनुप्राप्तौ कालमृत्यू इवोद्विजन् ॥ विसृज्य स्त्रीजनं मूढः प्राद्रवज्जीवितेच्छया ॥ २९ ॥ तमन्वधावद् गोविंदो यत्रयत्र स धावति ॥ जिहीर्षुस्तच्छिरोरत्नं तस्थौ रक्षन् स्त्रियो बलः ॥ ३० ॥ अविदूर इवाभ्येत्य शिरस्तस्य दुरात्मनः ॥ जहार मुष्टिनैवांग सह चूडामणिं विभुः ॥ ३१ ॥ शंखचूडं निहत्यैवं मणिमादाय भास्वरम् ॥ अग्रजाया ददत् प्रीत्या पश्यंतीनां च योषिताम् ॥ ३२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे शंखचूडवधो नाम चतुस्त्रिंशोध्यायः ॥ ३४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ गोप्यः कृष्णे वनं याते तमनुद्रुतचेतसः ॥ कृष्णलीलाः प्रगायन्त्यो निन्युर्दुःखेन वासरान् ॥ १ ॥**

चन्द्रने इसप्रकार शंखचूड दैत्यको मार प्रकाशमान् मणि लेकर संपूर्ण स्त्रियोंके देखते प्रसन्नतापूर्वक अपने बडे भाई बलदेवजीको देदी ॥ ३२ ॥ ति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां शंखचूडवधो नाम चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ दोहा—पैंतिसमें हरि वन गये, पीछे गोकुल नारि । वेणु गीतही गायकर, दियो कष्ट सब टारि ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वनमें गये तब श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये गोपियें विरहमें उनकी लीलाको गाय गाय अत्यन्त कष्टसे दिन व्यतीत करनेलगीं ❀ ॥ १ ॥

* शंका—श्रीशुकदेवजीने परीक्षितसे कहा था कि, हे राजन् ! श्रीकृष्ण जिस दिन गौवें चराने जाते थे, तब विना कृष्णको देखे अलग होकर गोपी बहुत दु खसे दिन काटती थीं, इस वचनसे जानपडता है कि सब गोपी गोकुलमें रात्रिके समय श्रीकृष्णके पास सभा बनाकर रहती होंगी ? प्रातःकाल होतेही व्रज विहारी फिर गाय चराने चले जाते होंगे, तब फिर सब गोपी उसीप्रकार व्याकुल हो जाती होंगी ।

गोपियें परस्पर बोलीं कि, हे सखियो ! बाईं भुजापर बायें कपोलको धर भ्रुकुटियोंको चढ़ाय मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रजी अधरके ऊपर बाँसुरीको धर और अपनी कोमल अँगुलियोंसे उसके छिद्रोंको दाब जिससमय बजाते हैं ॥ २ ॥ उससमय आकाशमें गमन करनेवाली देवताओंकी स्त्रियें अपने पतियों सहित बाँसुरीको सुन प्रथम आश्चर्यमान लाज सहित कामके बाणोंसे परवशहो मन हरजानेके कारण नारोंकी भी जिनको सुधि न रही इसप्रकार मोहको प्राप्त होगईं ॥ ३ ॥ हे अबलाओ ! यह आश्चर्य सुनो हारकी समान निर्मल जिनकी हँसनि, बाँसुरी बजाते समय नीचा मुख करके जो हँसते हैं, तो उनकी हारोंमें प्रकाशित हँसनि होती है, अथवा हारकी तुल्य छातीमें शोभायमान जिसकी हँसनि है और छातीमें बिजु

गोप्य ऊचुः॥ वामबाहुकृतवामकपोलो वल्गितभ्रुरधरार्पितवेणुम्॥कोमलांगुलिभिराश्रितमार्गं गोप्य ईरयति यत्र मुकुंदः
॥ २ ॥ व्योमयानवनिताः सह सिद्धैर्विस्मितास्तदुपधार्य सलज्जाः ॥ काममार्गणसमर्पितचित्ताः कश्मलं ययुरपस्मृतनी
व्यः ॥ ३ ॥ हंत चित्रमबलाः शृणुतेदं हारहास उरसि स्थिरविद्युत ॥ नंदसूनुरयमार्तजनानां नर्मदो यर्हि कूजितवेणुः
॥ ४ ॥ वृंदशो व्रजवृषा मृगगावो वेणुवाद्यहृतचेतस आरात् ॥ दंतदष्टकवला धृतकर्णा निद्रिता लिखितचित्रमिवासन्
॥ ५ ॥ बर्हिणस्तबकधातुपलाशैर्बद्धमल्लपरिबर्हविडंबः॥कर्हिचित्सबल आलि सगोपैर्गाः समाह्वयति यत्र मुकुन्दः॥६॥ त
र्हिं भग्नगतयः सरितो वै तत्पदांबुजरजोऽनिलनीतम् ॥ स्पृहयतीर्वयमिवाऽबहुपुण्याः प्रेमवेपितभुजाः स्तिमितापः ॥ ७ ॥

लीकी तुल्य प्रकाशमान स्थिर लक्ष्मी जिसके हृदयमें वास करती है पीड़ितजनोंको सुख देनेवाला यह नंदका पुत्र जिस समय बाँसुरी बजाताहै॥४॥ तब दूरसे बाँसुरीका शब्द सुन हरगये हैं मन जिनके ऐसे गौ, बैल और हिरणोंके समूहके समूह दाँतोंसे कौर काटकर उसे दाबे हुए कानोंको ऊंचाकर सोतेसे चित्र लिखेके समान खड़े होगये. बड़ा आश्चर्य है कि, पशु, पक्षियोंकी यह दशा है ॥ ५॥ हे सखी ! मोरपुच्छ, खडिया गेरू, मनसिल, पात, इनसे मल्लके समान स्वरूपसे कभी बलदेव भाई सहित और गोपियों सहित मुकुन्द जिससमय बाँसुरी बजाकर गौओंको

—उत्तर—व्याकरणके पढनेवाले जो विद्वान्पुरुष हैं वह ( निन्युर्दुःखेन वासरान् ) इस श्लोकमें वासरका अर्थ दिनका नहीं करते, वास, सब वस्तुके प्रमाणका नाम है उसी वासको जो ग्रहण करे, उसका नाम वासर है, व्याकरणके पढने वाले विद्वानोंने वासरका अर्थ निमिषका किया है, इसी निमिषको गोपी बडे दुःखसे बिताती थीं आँखोंके पडने उघडनेका नाम निमिष है ॥

बुलाते हैं; उससमय बाँसुरीका शब्द सुनकर नदियोंका प्रवाह बहनेसे रुकजाता है और पवनसे उडकर गई उनके चरणोंकी रजको हमारी तुल्य आकांक्षा करती हैं और हमारी तुल्य उनके भी उत्कृष्ट पुण्य नहीं हैं, इसलिये वह नदियोंको नहीं मिलती, प्रेमसे जिनकी लहर काँपती हैं, जल जिनके निश्चल होजाते हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥ गोप, ग्वाल और देवता जिनके निर्मल यशको गाते हैं, नारायणकी तुल्य सदा स्थिर लक्ष्मीवाले वनके विच रनेवाले कृष्ण जिससमय गोवर्द्धन पर्वतके शिखरपरसे चरतीहुई गौओंको बाँसुरी बजाकर बुलाते हैं, उस समय फूल, फल, जिनमें लगे उनके बोझसे शाखा जिनकी झुकरहीं, प्रेमसे हर्षित चित्त, वनके लता, वृक्ष, अपनेमें विष्णुको प्रगट करते मकरंदकी धारा बहाते हैं ॥ ८ ॥ ९ ॥ सुन्दरोंमें अतिसुन्दर अथवा सुन्दर देखने योग्य भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र श्याम ललाटमें केशरका तिलक लगाये वनमाला पहरे जिसकी दिव्य गंध और

अनुचरैः समनुवर्णितवीर्य आदिपूरुष इवाचलभूतिः॥वनचरो गिरितटेषु चरंतीर्वेणुनाऽऽह्वयति गाः स यदा हि ॥८॥ वन लतास्तरव आत्मनि विष्णुं व्यंजयंत्य इव पुष्पफलाढ्याः ॥ प्रणतभारविटपा मधुधाराः प्रेमहृष्टतनवः ससृजुः स्म ॥९॥ दर्शनीयतिलको वनमालादिव्यगंधतुलसीमधुमत्तैः ॥ अलिकुलैरलघु गीतमभीष्टमाद्रियन्यर्हि संधितवेणुः ॥ १० ॥ स रसि सारसहंसविहंगाश्चारुगीतहृतचेतस एत्य ॥ हरिमुपासत ते यतचित्ताः हंत मीलितदृशो धृतमौनाः ॥ ११ ॥ स हबलः स्रगवतंसविलासः सानुषु क्षितिभृतो व्रजदेव्यः ॥ हर्षयन्यर्हि वेणुरवेण जातहर्ष उपरंभति विश्वम् ॥ १२ ॥ मह दतिक्रमणशंकितचेता मंदमंदमनुगर्जति मेघः ॥ सुहृदमभ्यवर्षत्सुमनोभिश्छायया च विदधत्प्रतपत्रम् ॥ १३ ॥

तुलसीके मकरंदसे मत्त हो, भौंरे उनके उच्च और अनुकूल गानको मान देते हैं, ऐसे भगवान् जब अधरके ऊपर बाँसुरीको धरके बजाते हैं उस समय सरोवरोंमें सारस, हंस और पक्षी गानसे मोहितचित्त हो उस स्थानमें आँखें मूँदे मौन धारण करे चित्त रोके कृष्णके निकट बैठे रहते हैं ॥ १० ॥ ११ ॥ हे गोपियो ! मालाओंसे कानोंमें कुण्डलसे शोभायमान, आनन्दको प्राप्त बलदेव भाई सहित कृष्ण जब सब विश्वको आनन्द दे बाँसुरीके शब्दसे पूर्ण करते हैं, उससमय इस महान् कृष्णका अपराध न हो, इस प्रकार मेघ मनमें शंका मान मुरलीके शब्दके पीछे मंद मंद गर्जते हैं, और अपने मित्र श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूलोंकी वर्षाकरते हैं, छत्रसे छाया करते हैं, सो वह मेघ इसका सच्चा मित्र है

क्योंकि यह भी साँवरा और वह भी साँवरा ॥ १२ ॥ १३ ॥ हे यशोदा ! अनेक प्रकारके गोपोंके खेलोंमें निपुण तुम्हारा पुत्र अधरके ऊपर बाँसुरी धरकर अपने आपही सीखगये, क्योंकि षड्ज, निषाद, ऋषभ, गांधारादि स्वरोके आलापनेके भेद वह स्वयंही उठालेता है ॥ १४ ॥ उस समय इन्द्र, शिव, ब्रह्मा यह जिनमें मुख्य हैं, ऐसे बुद्धिमान देवता मंद मध्यतारसे बाँसुरीको सुनकर मोहित होगये और नीचेको मुखकरके कौन स्वरको गाते हैं। यह भी निश्चय नहीं करसके ॥१५॥ ध्वजा, वज्र, अंकुश, कमल इनके चित्र विचित्र चिह्नवाले अपने चरणकमलसे व्रजभूमिको गायोंके खुर पडनेसे जो खेद है उसको शांत किया और मतवाले हाथीके समान चलनेवाले श्रीकृष्ण बाँसुरीको बजाकर जिस समय चलते हैं उस

विविधगोपरसेषु विदग्धो वेणुवाद्य उरुधा निजशिक्षाः ॥ तव सुतस्सति यदाऽधरबिंबे दत्तवेणुरनयत्स्वरजातीः ॥ १४ ॥
सवनशस्तदुपधार्य सुरेशाः शक्रशर्वपरमेष्ठिपुरोगाः ॥ कवय आनतकंधरचित्ताः कश्मलं ययुरनिश्चिततत्त्वाः ॥ १५ ॥
निजपदाब्जदलैर्ध्वजवज्रनीरजांकुशविचित्रललामैः ॥ व्रजभुवश्शमयन्खुरतोदं वर्ष्मधुर्यगतिरीडितवेणुः ॥ १६ ॥ व्रजति तेन वयं सविलासवीक्षणार्पितमनोभववेगाः ॥ कुजगतिं गमिता न विदामः कश्मलेन कवरं वसनं वा॥१७॥ मणिधरः क्वचिदागणयन्गा मालया दयितगंधतुलस्याः ॥ प्रणयिनोऽनुचरस्य कदांसे प्रक्षिपन्भुजमगायत तत्र ॥ १८ ॥
क्वणितवेणुरववंचितचित्ताः कृष्णमन्वसत कृष्णगृहिण्यः ॥ गुणगणार्णमनुगत्य हरिण्यो गोपिका इव विमुक्तगृहाशाः ॥
॥ १९ ॥ कुंददामकृतकौतुकवेषो गोपगोधनवृतो यमुनायाम् ॥ नंदसूनुरनघे तव वत्सो नर्मदः प्रणयिनां विजहार ॥
॥ २० ॥ मंदवायुरनुवात्यनुकूलं मानयन्मलयजस्पर्शेन ॥ वंदिनस्तमुपदेवगणा ये वाद्यगीतबलिभिः परिवव्रुः ॥ २१ ॥

समय विलासपूर्वक चिन्तवनसे कामदेवके वेगमें भरी हमें वृक्षोंकी तुल्य जड होकर चोटी और वस्त्रोंकीभी सुधि नहीं रहती है॥ १६ ॥ १७ ॥ प्यारी सुगंधिवाली तुलसीकी मालाको पहरे मणियोंकी सुमिरणी हाथमें लेकर गायोंको गिनतेहुए प्यारे मित्रके कंधेपर हाथ रखकर जिस समय गाते हैं उस समय बजतीहुई बाँसुरीका शब्द सुन चित्त हरजानेसे हारिणोंकी स्त्रियें हारिणी गुणोंके समुद्र श्रीकृष्णचन्द्रके पास आनकर गोपियोंकी समान घरकी आशाओंको त्याग सेवन करनेलगीं ॥ १८ ॥ १९ ॥ हे यशोदे ! गोपियोंको आनन्द देनेके लिये कुंदकी मालाओंसे आनंदपूर्वक शृंगार

किये स्नेहियोंको आनंद देनेवाला यह तेरा पुत्र नंदकुमार गोप गौओंको संग लिये जिस समय यमुनामें विहार करता है, उससमय चंदनकेसी सुगंधिवाला शीतलस्पर्श पवन श्रीकृष्णका सन्मान करता है । अनुकूल मन्द मन्द चलता है और गंधर्वादि तथा बंदिजनोंकी नाईं बाजे बजाता गाता फूलोंकी वर्षाकरके सेवा करता है ॥ २० ॥ २१ ॥ देखो व्रजमें गायोंका हित करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब इन्द्रने वर्षा कीथी तब गोवर्द्धन उठाकर रक्षा करी और बडे बडे ब्रह्मादिक आनकर उनके चरणोंमें प्रणाम करते हैं और संध्यासमय जब गायोंको इकट्ठाकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बाँसुरी बजाते और मित्रोंसे अपनी कीर्ति श्रवण करते श्रमभरी शोभासे आनन्द देते गायोंकी रज मालामें लग रही चन्द्रमाके समान प्रकाशमान देवकीके गर्भसे उत्पन्नहुए श्रीकृष्णचन्द्र जो हैं सो हमारा मनोरथ पूर्ण करनेके लिये आते हैं ॥ २२ ॥ २३ ॥ कुछेक मंदमंद नेत्र जिनके

वत्सलो व्रजगवां यदगध्रो वंद्यमानचरणः पथि वृद्धैः ॥ कृत्स्नगोधनमुपोह्य दिनांते गीतवेणुरनुगेडितकीर्तिः ॥ २२ ॥
उत्सवं श्रमरुचाऽपि दृशीनामुन्नयन्खुररजश्छुरितस्रक् ॥ दित्सयैति सुहृदाशिष एष देवकीजठरभूरुडुराजः ॥ २३ ॥
मदविघूर्णितलोचन ईषन्मानदः स्वसुहृदां वनमाली ॥ बदरपांडुवदनो मृदुगंडं मंडयन्कनककुंडललक्ष्म्या ॥ २४ ॥
यदुपतिर्द्विरदराजविहारो यामिनीपतिरिवैष दिनांते ॥ मुदितवक्र उपयाति दुरंतं मोचयन्व्रजगवां दिनतापम् ॥
॥२५॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं व्रजस्त्रियो राजन्कृष्णलीला नु गायतीः ॥ रेमिरेऽहस्सु तच्चित्तास्तन्मनस्का महोदयाः ॥
॥२६॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे वृंदावनक्रीडायां गोपिकागीतं नाम पंचात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५॥

घूम रहे अपने स्नेहियोंको मान देनेवाले वनमाला पहरे पके बेरके समान श्याममुख और कुण्डलोंकी कान्तिसे कोमल कपोलोंको शोभायमान करते मतवाले हाथीके समान जिनका विहार प्रसन्न मुख इसप्रकार यादवपति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने संध्यासमय जिसप्रकार चन्द्रमा उदय होता है, उसीप्रकार उदय होकर व्रजकी गायरूप हमारा बहुत दिनोंका ताप दूर करदिया ॥ २४ ॥ २५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमेंही जिनका जीवन और वृद्धिको प्राप्त हुआ उत्सव ऐसी व्रजवालायें श्रीकृष्णचन्द्रकी लीला गा गाकर दिन व्यतीत करने लगीं ॥ २६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गोपिकागीतं नाम पंचात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

दोहा—कंस सुनो छत्तीसमें, मरो अरिष्ट विसूर । रामकृष्णके लेनको, भेजो जन अक्रूर ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! इसप्रकार देवता गंधर्वादिक जिनका गान और नृत्य करें, बाजे बजाकर फूलोंकी वर्षा करें ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर परम उत्सव हुआ, इसके उपरान्त उसीसमय व्रजमें बैलका रूप बनाकर अत्यन्त विशाल देह और खुरोंसे पृथ्वीको विदीर्ण और कम्पायमान करताहुआ, अरिष्टासुर आया ॥ १ ॥ अत्यन्त रंभाता, खुरोंसे धरती खोदता, पूंछ उठाता, खेतोंकी मेंडोंको तोडता ॥ २ ॥ बीच बीचमें

श्रीशुक उवाच ॥ अथ तर्ह्यागतो गोष्ठमरिष्टो वृषभासुरः ॥ महीं महाककुत्कायः कंपयन्खुरविक्षताम् ॥ १ ॥ रंभमाणः खरतरं पदा च विलिखन्महीम् ॥ उद्यम्य पुच्छं वप्राणि विषाणाग्रेण चोद्धरन् ॥२॥ किंचित्किंचिच्छकृन्मुंचन्मूत्रयंस्तब्धलोचनः ॥ यस्य निर्ह्रादितेनांग निष्ठुरेण गवां नृणाम् ॥ ३ ॥ पतंत्यकालतो गर्भाः स्रवंति स्म भयेन वै ॥ निर्विशंति घना यस्य ककुद्यचलशंकया ॥४॥ तं तीक्ष्णशृङ्गमुद्वीक्ष्य गोप्यो गोपाश्च तत्रसुः ॥ पशवो दुद्रुवुर्भीता राजन्संत्यज्य गोकुलम् ॥५॥ कृष्ण कृष्णेति ते सर्वे गोविंदं शरणं ययुः ॥ भगवानपि तद्वीक्ष्य गोकुलं भयविद्रुतम् ॥६॥

गोबर और मूत्र करता अत्यन्त भयानक आँखवाला इसप्रकार अरिष्टासुरके रंभानेका शब्द सुनकर गाय और स्त्रियोंके बिना समयही गर्भ गिरगये, जिसके टांटके ऊपर पर्वत जानकर मेघ आन बैठते हैं ❋ ॥ ३ ॥ ४ ॥ हे परीक्षित् ! इसप्रकार अत्यन्त पैने सींगवाले अरिष्टासुरको देखकर सब गोप और गोपी अत्यन्त भयभीत होगये, पशु खिरकोंको छोडकर डरके मारे भागगये, हेकृष्ण ! हेकृष्ण !! इसप्रकार पुकारनेलगे और संपूर्ण

---

❋ शंका—वृषभासुरके शब्दसे गायोंका और स्त्रियोंका गर्भ गिरजाता था, ऐसा भागवतमें लिखाहै, तब वह दुष्ट वृषभासुर तो नित्य शब्द करता रहता होगा तब गायोंकी और स्त्रियोंकी सृष्टिका नाश क्यों नहीं हुआ ? गायोंका और मनुष्योंका वंश नष्ट होना चाहिये था, सो क्यों न हुआ ? ऐसी बात न तो हमने आजतक आंखसे देखी न कानोंसे सुनी ॥

उत्तर—वृषभासुरके प्रभावको जानकर भगवान्ने सुवीर्य और सुरपालक दोनों देवताओंको आज्ञा दी कि, जब दुष्ट शब्द करनेलगे तब तुम दोनों उसका कण्ठ रोक लो, ऐसी भगवान्की आज्ञा पाकर वे वृषभासुरके पास रहने लगे जब वृषभासुर गर्जन शब्द करता, तब वह दोनों देवता उसके कण्ठको रोकलेते थे, इसी प्रकार सब अवस्था व्यतीत होगई, वृषभासुरको शब्द नहीं करने दिया, जिसदिन मरनेका समय आया उसदिन महागम्भीर शब्द करके भगवान्के हाथसे मारागया, इसलिये नित्य शब्द करने नहीं पाया ॥

ब्रजवासी गोविंद श्रीकृष्णचन्द्रकी शरणमें आये इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, डरके मारे गोकुलवासियोंको भागता देखकर "भय मतकरो" इसप्रकार कहा अरिष्टासुरको निकट बुलाकर कहा ॥ ५ ॥ ६ ॥ हे मूर्ख ! हे असाधो ! ग्वाल गायोंके डरानेसे तुझे क्या मिलेगा ? मेरे सन्मुख आ, क्योंकि तुझ सरीखे मतवाले दुष्टोंका बल और मद दूर करनेको मैंने अवतार लियाहै॥७॥इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कह,खम्भ ठोंक और अरिष्टासुरको क्रोध उत्पन्न कराय, मित्रके कंधेपर सर्पाकार भुजा पसारकर खडे होगये ॥ ८ ॥इसप्रकार क्रोधको प्राप्तहुआ अरिष्टासुर पूँछ उठाय खुरोंसे धरती खोदताहुआ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीके सन्मुख आया ॥ ९ ॥ सींगोंका अग्रभाग आगे किये पलक विसारे,लाल लाल

मा भैष्टेति गिराऽऽश्वास्य वृषासुरमुपाह्वयत् ॥ गोपालैः पशुभिर्मंद त्रासितैः किमसत्तम ॥ ७ ॥ बलदर्पहाऽहं दुष्टानां त्वद्विधानां दुरात्मनाम् ॥ इत्यास्फोट्याच्युतोऽरिष्टं तलशब्देन कोपयन् ॥ ८ ॥ सख्युरंसे भुजाभोगं प्रसार्यावस्थितो हरिः ॥ सोऽप्येवं कोपितोऽरिष्टः खुरेणावनिमुल्लिखन् ॥ उद्यत्पुच्छभ्रमन्मेघः क्रुद्धः कृष्णमुपाद्रवत् ॥ ९ ॥ अग्रन्यस्तविषाणाग्रः स्तब्धासृग्लोचनोऽच्युतम् ॥ कटाक्षिप्याऽद्रवत्तूर्णमिंद्रमुक्तोऽशनिर्यथा ॥ १० ॥ गृहीत्वा शृंगयोस्तं च अष्टादश पदानि सः ॥ प्रत्यपोवाह भगवान्गजः प्रतिगजं यथा ॥ ११ ॥ सोऽपविद्धो भगवता पुनरुत्थाय सत्वरः॥ आपतत्स्विन्नसर्वांगो निश्श्वसन्क्रोधमूर्च्छितः ॥ १२ ॥ तमापतंतं स निगृह्य शृंगयोः पदा समाक्रम्य निपात्य भूतले ॥ निष्पीडयामास यथाऽऽर्द्रमंबरं कृत्वा विषाणेन जघान सोऽपतत् ॥ १३ ॥ असृग् वमन्मूत्रशकृत्समुत्सृजन्क्षिपंश्च पादाननवस्थितेक्षणः ॥ जगाम कृच्छ्रं निर्ऋतेरथ क्षयं पुष्पैः किरंतो हरिमीडिरे सुराः ॥ १४ ॥

आँखें किये,अरिष्टासुर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर देवराज इन्द्रके छोडे वज्रसेभी शीघ्र उनके सन्मुख आनकर उपस्थित हुआ ॥ १० ॥ और आतेही उसके सींग पकड जैसे हाथीको हाथी धक्का देताहै,उसीप्रकार उलटे पाँव करके उसे धकियानेलगे॥ ११॥ जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अरिष्टासुरको ढकेल दिया, तब फिर वह उठकर पसीनेमें चुचियाता अत्यन्त क्रोधित हो बडे बडे श्वास लेताहुआ दौडकर आया ॥ १२ ॥ आतेही भगवान् श्रीकृष्णचंद्रने उसके शींग पकडकर पृथ्वीमें दे मारा और पाँवसे छाती दाब कर जैसे गीले कपडेको निचोड़तेहैं. उसीप्रकार उमेठदे, शींग उखाड़ उसका प्राण संहार किया ॥१३॥ उस समय उसके नेत्र चलायमान होगये, रुधिरकी वमन और गोबर करता पाँवों को पटकता अरिष्टासुर मरगया;

तब देवतालोगोंने फूल वर्षाकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी स्तुति की ॥१४॥ इस प्रकार अरिष्टासुरको मार, मित्रोंसे सन्मानित हो, गोपियोंके नेत्रोंको आनन्द देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र व्रजमें आये ॥१५॥ अद्भुत कर्मकारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब अरिष्टासुरको मार दिया, तब देवताओंके समान देवर्षि नारदजीने सब वृत्तान्त कंससे जाकर कहा ॥ १६॥ कि, हे राजन् ! यशोदाके कन्या हुई और देवकीके कृष्ण हुआथा, बलदेव रोहिणीके पुत्र हैं तुम्हारे भयके मारे वसुदेवजी अपने मित्र नंदजीके घर रातों रात पहुँचा आयेथे और प्रत्यक्ष देखलो कि, जितने दैत्य आपने भेजे वह सब कृष्ण बलदेवने मारडाले;यह वचन नारदजीका श्रवणकर क्रोधके मारे कंस विकलेन्द्रिय होगया ॥ १७ ॥ १८ ॥ तब वसुदेवजीके मारनेके लिये

एवं ककुद्मिनं हत्वा स्तूयमानः स्वजातिभिः॥विवेश गोष्ठं सबलो गोपीनां नयनोत्सवः ॥१५॥ अरिष्टे निहते दैत्ये कृष्णेनाद्भुतकर्मणा ॥ कंसायाथाह भगवान् नारदो देवदर्शनः ॥१६॥ यशोदायाः सुतां कन्यां देवक्याः कृष्णमेव च ॥ रामं च रोहिणीपुत्रं वसुदेवेन बिभ्यता ॥ १७ ॥ न्यस्तौ स्वमित्रे नंदे वै याभ्यां ते पुरुषा हताः ॥ निशम्य तद् भोजपतिः कोपात्प्रचलितेंद्रियः ॥१८॥ निशातमसिमादत्त वसुदेवजिघांसया ॥ निवारितो नारदेन तत्सुतौ मृत्युमात्मनः ॥ १९ ॥ ज्ञात्वा लोहमयैः पाशैर्बबंध सह भार्यया ॥ प्रतियाते तु देवर्षौ कंस आभाष्य केशिनम् ॥ २० ॥ प्रेषयामास हन्येतां भवता रामकेशवौ ॥ ततो मुष्टिकचाणूरशलतोशलकादिकान् ॥ २१ ॥ अत्मात्यान्हस्तिपांश्चैव समाहूयाह भोजराट् ॥ भो भो निशम्यतामेतद् वीरचाणूरमुष्टिकौ ॥ २२ ॥

कंसने अत्यन्त पैनी तलवार ग्रहण की, परंतु नारदजीने निवारण करदिया, इसके उपरान्त कृष्ण बलदेवसे अपनी मृत्यु जान ॥ १९ ॥ देवकी सहित वसुदेवके पैरोंमें बेड़ी डालदी, नारदजीके चले जानेपर फिर कंसने केशी नाम राक्षसको बुलाकर ॥ २० ॥ कहा कि, तुमही रामकृष्णको मार आओ और फिर मुष्टिक, चाणूर, शल, तोशल, आदि जो मल्ल थे, उन्हें बुलाया ॥ २१ ॥ इसके उपरांत मंत्रियों और हाथियोंके महावतोंको बुलाकर भोजवंशियोंका राजा कंस बोला कि, हे वीर ! हे चाणूर ! हे मुष्टिक ! मेरी बात सुनो ॥ २२ ॥

नंदजीके गोकुलमें वसुदेवके पुत्र जो कृष्ण, बलराम रहते हैं उनहींके हाथसे निश्चय नारदजीने मेरी मृत्यु बताई है ॥ २३ ॥ इसलिये वह जिस समय आवैं उसीसमय पाँवोंसे दाब मल्ललीलाकरके मारडालना और मल्लोंकी जो रंगभूमि है, उसमें अनेक प्रकारके मञ्चान बनाओ ॥ २४ ॥ क्योंकि पुरवासी और देशवासी संपूर्ण उनपर बैठकर मल्लोंकी कुस्ती देखेंगे, इसके उपरान्त मंगल रूप कुवलयापीड हाथीको रंगभूमिके द्वारपर खडा करदो ॥२५॥ बस ज्योंही कृष्ण बलदेव आवैं त्योंहीं उन्हें हाथीसे मरवाडालना और चतुर्दशीके दिन विधिपूर्वक धनुषयज्ञकी तैयारी करो और संपूर्ण कामनाओंके देनेवाले महादेवजीका पूजन करनेके लिये पवित्र पवित्र पशु लाओ ॥२६॥ हे राजन् ! अपने अर्थके तत्त्वको जाननेवाले राजा

नंदव्रजे किलासाते सुतावानकदुंदुभेः ॥ रामकृष्णौ ततो मह्यं मृत्युः किल निदर्शितः ॥ २३ ॥ भवद्भ्यामिह संप्राप्तौ हन्येतां मल्ललीलया ॥ मंचाः क्रियंतां विविधा मल्लरंगपरिश्रिताः ॥ ॥२४॥ पौरा जानपदाः सर्वे पश्यंतु स्वैरसंयुगम् ॥ महामात्र त्वया भद्र रंगद्वार्युपनीयताम् ॥ २५ ॥ द्विपः कुवलयापीडो जहि तेन ममाहितौ ॥ आरभ्यतां धनुर्यागश्च तुर्दश्यां यथाविधि ॥ विशसंतु पशून्मेध्यान्भूतराजाय मीढुषे ॥ २६ ॥ इत्याज्ञाप्यार्थतंत्रज्ञ आहूय यदुपुंगवम् ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिं ततोऽक्रूरमुवाच ह ॥ २७ ॥ भो भो दानपते मह्यं क्रियतां मैत्रमादृतः ॥ नान्यस्त्वत्तो हिततमो विद्यते भोजवृष्णिषु ॥ २८ ॥ अतस्त्वामाश्रितः सौम्य कार्यगौरवसाधनम् ॥ यथेंद्रो विष्णुमाश्रित्य स्वार्थमध्यगमद् विभुः ॥२९॥ गच्छ नंदव्रजं तत्र सुतावानकदुंदुभेः ॥ आसाते ताविहानेन रथेनानय माचिरम् ॥३०॥ निसृष्टः किल मे मृत्युर्देवैर्वैकुण्ठसंश्रयैः ॥ तावानय समं गोपैर्नंदाद्यैः साभ्युपायनैः ॥ ३१ ॥

कंसने अपने सेवकोंको इसप्रकार आज्ञादी, इसके उपरान्त यादवश्रेष्ठ अक्रूरको बुला हाथ पकडकर कहा ॥ २७ ॥ हे दानपति अक्रूर ! तुम एक हमारी मित्रताका कार्य करो, क्योंकि इससमय भोज और वृष्णि वंशियोंमें तुम्हारे अतिरिक्त मेरा अतिशय हितकारी कोई नहीं है ॥ २८ ॥ हे साधो ! हे सौम्य ! जैसे इन्द्रने विष्णु भगवान्का आश्रय लेकर अपने मनोरथको प्राप्त किया था, उसीप्रकार अब मैं तुम्हारा आश्रय लेकर अपने मनोरथको प्राप्त हूंगा इसलिये मैंने तुम्हारा आश्रय लियाहै ॥२९॥ अब तुम व्रजमें जाकर वसुदेवात्मज कृष्ण और बलदेवको शीघ्रही रथमें बैठाल कर ले आओ ॥३०॥ क्योंकि विष्णुका आश्रय लेकर देवता लोगोंने मेरे मारनेके कारण कृष्ण बलदेवको उत्पन्न किया है, इसलिये तुम नन्दादिक संपूर्ण व्रजवासियों

साहित कृष्ण बलदेवको यहां ले आओ और मेरी ओरसे कहना कि, चलकर राजा कंसको भेंट दो ॥ ३१ ॥ बस जहॉं कृष्ण बलदेव आये कि, तहॉंहीं कालके समान कुवलयापीड हाथी उन्हें मारडालेगा और यदि हाथोसे भी छूट जायँगे तो बिजलीके समान मेरे मल्ल मारडालेंगे ॥ ३२ ॥ फिर जहां कृष्ण बलदेव मारे गये, तब उसी समय उनके शोकसे व्याकुल वसुदेवादि बंधु बांधुवोंको भी मार डालूंगा और इसके उपरांत वृष्णि, भोज, दाशार्हवंशमें उत्पन्न हुए यादवोंको भी मारूंगा ॥ ३३ ॥ यद्यपि उग्रसेन मेरे वृद्ध पिताहैं, परन्तु तोभी उनकी राज्यकी चाहना विद्यमान है, इसलिये उनको और उनके भ्राता देवकको भी मारूंगा, अधिक कहनेसे क्या, जितने मेरे वैरी हैं, सबकोही मारूंगा ॥ ३४ ॥ हे अक्रूर ! इसके

घातयिष्य इहानीतौ कालकल्पेन हस्तिना ॥ यदि मुक्तौ ततो मल्लैर्घातये वैद्युतोपमैः ॥ ३२ ॥ तयोर्निहतयोस्तप्तान् वसुदेवपुरोगमान् ॥ तद्बंधून्निहनिष्यामि वृष्णिभोजदशार्हकान् ॥ ३३ ॥ उग्रसेनं च पितरं स्थविरं राज्यकामुकम् ॥ तद्भ्रातरं देवकं च ये चान्ये विद्विषो मम ॥ ३४ ॥ ततश्चैषा मही मित्र भवित्री नष्टकंटका ॥ जरासंधो मम गुरुर्द्विविदो दयितः सखा ॥ ३५ ॥ शंबरो नरको बाणो मय्येव कृतसौहृदाः ॥ तैरहं सुरपक्षीयान्हत्वा भोक्ष्ये महीं नृपान् ॥ ३६ ॥ एतज्ज्ञात्वाऽऽनय क्षिप्रं रामकृष्णाविहार्भकौ ॥ धनुर्मखनिरीक्षार्थं द्रष्टुं यदुपुरश्रियम् ॥ ३७ ॥ अक्रूर उवाच ॥ राजन् मनीषितं सम्यक् तव स्वावद्यमार्जनम् ॥ सिद्ध्यसिद्ध्योः समं कुर्याद्दैवं हि फलसाधनम् ॥ ३८ ॥

उपरांत यह पृथ्वी कंटकरहित होजायगी, फिर जरासन्ध है, सो मेरा श्वशुर है और द्विविद मेरा प्यारा मित्र है ॥ ३५ ॥ शंबरासुर, नरकासुर, बाणासुर इत्यादिकोंने मुझमें स्नेह बढ़ाही रक्खाहै बस इनको संग लेकर जितने देवताओंकी ओरके राजा हैं, सबको मारकर आनन्दपूर्वक पृथ्वीका राज्य करूंगा ॥ ३६ ॥ यह बात अपने मनमें गुप्त रखकर कृष्ण बलदेवको शीघ्रही लिवालाओ और मेरी ओरसे कहना कि, तुम्हारे मामाने धनुषयज्ञ किया है, उसको चलकर देखआओ, इसमें तुम्हें यादवोंकी पुरी मथुराकी शोभा भी देखनेको मिलजायगी ॥ ३७ ॥ यह सुनकर अक्रूरजी बोले कि, हे राजन् ! तुमने भला विचारा, तुम्हारी मृत्युका दूर करनेवाला यही उपाय है, परन्तु होने और न होनेमें मनुष्य समता करे,

क्योंकि जो प्रारब्धहै सोही फलका दाता है ॥३८॥ यह पुरुष बड़े बड़े मनोरथ करताहै, परंतु जब दैव हत कर देताहै तो दुःखी होताहै; जो मनोरथ पूर्ण होजाय तब तो मनमें हर्ष माने और न हो तो शोक करै, इसमेंसे क्या ध्वनि निकली कि, तुम कहते हो कि, कृष्ण बलदेवको मरवाऊंगा. क्या जाने वेही तुम्हैं मार डालैं पर तो भी तुम्हारी आज्ञा करूंगा ॥३९॥ इसप्रकार राजा कंस अक्रूरजीको आज्ञा दे, मंत्रियोंको बिदाकर अपने महलमें चलागया और अक्रूरजी भी अपने घरको चलेगये * ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां अक्रूरसंप्रेषणं नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥३६॥ दोहा–सैंतिस केशी मरणको, नारद कियो बखान ॥ व्योमासुर मारो यथा, सो सब सुनो सुजान ॥३७॥ श्रीशुकदेवजी बोले, कि, हे कुरुकुलभूषण राजा परीक्षित् ! मनसे भी अधिक वेगवान् कंसका भेजा केशी दैत्य बड़े घोड़ेका रूपधर टापुओंसे पृथ्वीको खोदता फुरहरी लेता अपने कंधोंसे इधर उधर विमानोंको चलायमान करता और हींसनेसे संपूर्ण विश्वको डराता हुआ आया ॥ १ ॥

मनोरथान्करोत्युच्चैर्जनो दैवहतानपि ॥ युज्यते हर्षशोकाभ्यां तथाप्याज्ञां करोमि ते ॥ ३९ ॥ एवमादिश्य चाक्रूरं मंत्रिणश्च विसृज्य सः ॥ प्रविवेश गृहं कंसस्तथाऽक्रूरः स्वमालयम् ॥४०॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे अक्रूरसंप्रेषणं नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥३६॥ श्रीशुक उवाच ॥ केशी तु कंसप्रहितः खुरैर्महीं महाहयो निजरयन्मनोजवः ॥ सटावधूताऽभ्रविमानसंकुलं कुर्वन्नभो हेषितभीषिताखिलः ॥ १ ॥ (विशालनेत्रो विकटास्यकोटरो बृहद्गलो नीलमहाघनोपमः ॥ दुराशयः कंसहितं चिकीर्षुर्व्रजं स नंदस्य जगाम कंपयन् ) ॥

* दृष्टान्त–यदि कोई कहे कि, अक्रूरजी कसके पास रहनेसे महात्मा कैसे रहे उसपर यह दृष्टांत है कि, महात्मा कुसगतसे भी महात्मापन नहीं त्यागते। एक बाबाजी आधीरातको कहीं जा रहे थे, मार्गमें चोर मिले चोर बोले कौन, बाबाजी बोले जो तुम सो हम, चोर बोले कहाँ जाते हो ? बाबाजीने कहा जहांको तुम जाते हो, चोरोंने जाना यह चोर है, सग लेलिया बाबाजीने भी जाना कि, यह चोर हैं चोरोंने किसीके घरमें सेंध दिया और चोरी करनेलगे, बाबाजी भी घुसे एक बरतन जो उघाडा तो इमरती रक्खी थीं, बाबाजी सारे दिनके भूखे थे झट ठाकुरजीका बटुआ निकाल ठाकुरजीके सामने भोग रख शख बजाया, शख बजतेही घरके लोग जाग गये और चोरोंके संग बाबाजी भी पकडे गये, बाबाजी तो वृत्तान्त सुनाकर छूटगये चोरोंको दंड हुआ सो साधु पुरुषोंको कुसगतिका फल नहीं व्यापता, इसीप्रकार अक्रूरजीको कुसगत अर्थात् कंसकी सगतका फल न व्यापा चोरोंकी नाईं मरवाया॥

कठोर हींसनेसे गौओंके समूहको बिडराता, पुच्छ हिलाता, बादरोंको चलायमान करता, युद्ध करनेकी इच्छासे, श्रीकृष्णचन्द्रको ढूँढ़ताहुआ आया, तब केशी दैत्यको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने आगे निकल कर अपने पास बुलाया,तब वह दैत्य इनको देख सिंहकी समान गर्जने लगा॥२॥ केशी दैत्य भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर मुखसे मानो आकाशको पी जायगा, इस प्रकार मुख फाडता और दौडता हुवा सन्मुख आया जो किसीके जीतनेमें न आवै अत्यन्त वेगवान् ऐसा केशीदैत्य भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको पिछले पाँवोंकी दुलत्ती मारने लगा ॥३॥ जिनमें इंद्रियोंकी पहुँच नहीं ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उस दैत्यकी दुलत्ती बचाय अत्यन्त क्रोधित हो, अपने हाथोंसे उसके दोनो हाथ पकड चारों ओर घुमाकर

तं त्रासयंतं भगवान्स्वगोकुलं तद्धेषितैर्बालविघूर्णितांबुदम् ॥ आत्मानमाजौ मृगयंतमग्रणीरुपाह्वयत्स व्यनदन्मृगें द्रवत् ॥ २ ॥ स तं निशम्याभिमुखो मुखेन खं पिबन्निवाभ्यद्रवदत्यमर्षणः ॥ जघान पद्भ्यामरविन्दलोचनं दुरासदश्चं डजवो दुरत्ययः ॥ ३ ॥ तद्वंचयित्वा तमधोक्षजो रुषा प्रगृह्य दोर्भ्यां परिविध्य पादयोः ॥ सावज्ञमुत्सृज्य धनुश्शतां तरे यथोरगं तार्क्ष्यसुतो व्यवस्थितः ॥ ४ ॥ स लब्धसंज्ञः पुनरुत्थितो रुषा व्यादाय केशी तरसाऽऽपतद्धरिम् ॥ सोऽप्यस्य वक्त्रे भुजमुत्तरं स्मयन्प्रवेशयामास यथोरगं बिले ॥ ५ ॥ दंता निपेतुर्भगवद्भुजस्पृशस्ते केशिनस्तप्तमयः स्पृशो यथा ॥ बाहुश्च तद्देहगतो महात्मनो यथाऽऽमयः संववृधे उपेक्षितः ॥ ६ ॥

जैसे गरुड सर्पको फेंकदेता है उसी प्रकार अवज्ञा करके सौ १०० धनुषपर फेंककर आप खडे रहे ॥ ४ ॥ इसके उपरान्त जब चेत हुवा तब केशी दैत्य फिर उठकर मुख फाडता क्रोधयुक्त दौडकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख आया तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने हँसकर उस दैत्यके मुखमें अपना बायाँ हाथ जैसे सर्प बिलमें घुसता है उसीप्रकार डालदिया ॥ ५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका हाथ लगतेही केशीके दांत ऐसे गिरगये जैसे तपेहुए लोहके लगनेसे गिरजातेहैं और औषधी न करनेसे जैसे जलंधर रोग उदरमें बढ़ताहै उसीप्रकार केशी दैत्यके मुखमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी

भुजा बढने लगी ❋ ॥६॥ बढतीहुई श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजासे उसका श्वास रुकगया, अंगमें पसीना आगया, नेत्रोंके तारे निकल आये, इसप्रकार केशीदैत्य पाँओंको पटकता, लीद करता, प्राणरहित होकर पृथ्वीमें गिरपडा ॥ ७ ॥ प्राणमुक्त उस दैत्यके "पककर फटीहुई ककडीके समान" शरीरसे महाभुज श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी बाँह निकालली, यद्यपि इन्होंने शत्रुको अनायास मारा, परंतु तो भी भगवान्‌ने कुछ गर्व न किया, तब आश्चर्यमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूल वर्षाकर देवतालोग स्तुति करने लगे ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! इसके उपरान्त भक्तोंमें श्रेष्ठ श्रीनारदजीने, क्लेशरहित कर्मवाले श्रीकृष्णचंद्रके पास आनकर एकांतमें कहा कि ॥९॥ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे अप्रमेयात्मन् !

**समेधमानेन स कृष्णबाहुना निरुद्धवायुश्चरणांश्च विक्षिपन् ॥ प्रस्विन्नगात्रः परिवृत्तलोचनः पपात लेंडं विसृजन्क्षितौ व्यसुः ॥ ७ ॥ तद्देहतः कर्कटिकाफलोपमाद्व्यसोरपाकृष्य भुजं महाभुजः ॥ अविस्मितोऽयत्नहतारिरुत्स्मयैः प्रसून वर्षैर्दिविषद्भिरीडितः ॥ ८ ॥ देवर्षिरुपसंगम्य भागवतप्रवरो नृप ॥ कृष्णमक्लिष्टकर्माणं रहस्येतदभाषत ॥ ९ ॥ कृष्ण कृष्णाप्रमेयात्मन्योगेश जगदीश्वर ॥ वासुदेवाखिलावास सात्वतां प्रवर प्रभो ॥ १० ॥ त्वमात्मा सर्वभूतानामेको ज्योतिरिवैधसाम् ॥ गूढो गुहाशयः साक्षी महापुरुष ईश्वरः ॥ ११ ॥ आत्मनाऽऽत्माश्रयः पूर्वं मायया ससृजे गुणान् ॥ तैरिदं सत्यसंकल्पः सृजस्यत्स्यवसीश्वरः ॥ १२ ॥**

हे योगके ईश ! हे जगत्‌के ईश्वर ! हे वासुदेव ! हे जगदीश्वर ! हे विश्वके साक्षी ! हे अखिलावास ! हे सात्त्वतांप्रवर ! हे प्रभो ! ॥ १० ॥ तुम जैसे काष्ठमें ज्योति रहती है, उसीप्रकार सब प्राणियोंमें व्यापक गूढ अर्थात् सबमें रहते हो, परंतु उनको दिखाई नहीं देते, क्योकि बुद्धिके परे हो साक्षी हो और आपका स्वरूप देखनमें नहीं आता, महापुरुष ईश्वर हो, इसकारण जीव आपके स्वरूपको नहीं जानसकते ॥ ११ ॥ तुम स्वतंत्र हो.इसलिये तुम्हैं साधनकी अपेक्षा नहीं है, क्योंकि तुम तो अपनी माया शक्तिसेही गुणोंको सृजते हो, व उन्हींसे सत्यसंकल्प ईश्वर आप

शंका–शत्रुके मारनेके लिये शास्त्रमें और लोकमें अनेक उपाय लिखेहै, परंतु केशीको मारनेके लिये सब उपाय त्यागकर श्रीकृष्णने अपनी भुजा केशीके मुखमें क्यों दे दी ।

उत्तर–केशीको ब्रह्माने यह वरदान दिया था कि, हमारे हाथकी बनाई सृष्टिसे तेरी मृत्यु न होगी, जब श्रीकृष्ण अपनी बाहु तेरे मुखमें प्रविष्ट करेंगे तब तेरी मृत्यु होगी, इसलिये केशीके मुखमें भगवान् श्रीकृष्णने अपनी भुजा प्रविष्ट करदी थी ॥

इस जगत्को रचते हो, पालते हो और फिर संहार भी करदेते हो ॥१२॥ सो तुमने राजारूप दैत्य और राक्षसोंका नाश करनेके लिये और धर्ममर्यादाकी रक्षा करनेके लिये अवतार लिया है ॥ १३ ॥ यह बहुतही उत्तम हुआ जो इस घोड़ेरूप दैत्यको लीलापूर्वकही आपने मारडाला, जिसके हींसनेका शब्द सुनतेही भयके मारे देवता क्षणमें स्वर्ग त्यागकर भाग जाते थे ॥ १४ ॥ हे विभो ! परसोंको तुम्हारे हाथोंसे चाणूर, मुष्टिक और मल्लोंको तथा कुवलयापीड हाथी व राजा कंसको मराहुआ देखूंगा ॥ १५ ॥ कंसके मारनेके उपरान्त शंखासुर, कालयवन, मुर दैत्य, नरकासुर उनका वध और स्वर्गसे देवराज इन्द्रको जीतकर जो कल्पवृक्ष लाओगे, उसे देखूंगा ॥ १६ ॥ जिनका पुरुषार्थही मूल्य है ऐसी राजकन्याओंका

स त्वं भूधरभूतानां दैत्यप्रमथरक्षसाम् ॥ अवतीर्णो विनाशाय सेतूनां रक्षणाय च ॥१३॥ दिष्ट्या ते निहतो दैत्यो लीलयाऽयं हयाकृतिः ॥ यस्य हेषितसंत्रस्तास्त्यजंत्यनिमिषा दिवम् ॥ १४ ॥ चाणूरं मुष्टिकं चैव मल्लानन्यांश्च हस्तिनम् ॥ कंसं च निहतं द्रक्ष्ये परश्वोऽहनि ते विभो ॥ १५ ॥ तस्यानु शंखयवनमुराणां नरकस्य च ॥ पारिजातापहरणमिंद्रस्य च पराजयम् ॥ १६ ॥ उद्वाहं वीरकन्यानां वीरशुल्कादिलक्षणम् ॥ नृगस्य मोक्षणं शापाद्द्वारकायां जगत्पते ॥ १७ ॥ स्यमंतकस्य च मणेरादानं सह भार्यया ॥ मृतपुत्रप्रदानं च ब्राह्मणस्य स्वधामतः ॥ १८ ॥ पौंड्रकस्य वधं पश्चात्काशिपुर्याश्च दीपनम् ॥ दंतवक्रस्य निधनं चैद्यस्य च महाक्रतौ ॥ १९ ॥ यानि चान्यानि वीर्याणि द्वारकामावसन्भवान् ॥ कर्ता द्रक्ष्याम्यहं तानि गेयानि कविभिर्भुवि ॥ २० ॥ अथ ते कालरूपस्य शपयिष्णोरमुष्य वै ॥ अक्षौहिणीनां निधनं द्रक्ष्याम्यर्जुनसारथेः ॥ २१ ॥

विवाह और जगत्पति ! द्वारकामें जाकर जो नृग राजाको पापसे छुड़ाओगे, सो देखूंगा ॥ १७ ॥ जाम्बवतीके साथ स्यमंतकमणिका पीछे लाना और सांदीपन गुरुके महाकालपुरसे मरेपुत्र सजीव लाकर दोगे, सो देखूंगा ॥ १८ ॥ फिर मिथ्यावासुदेवका मारना, काशीपुरीको जलाना, दंतवक्रका मारना और राजा युधिष्ठिरके राजसूययज्ञमें शिशुपालका मारना देखूंगा ॥ १९ ॥ और भी द्वारकामें वास करके तुम जो जो लीला करोगे, उन लीलाओंका कवि लोग पृथ्वीपर गान करेंगे ॥२०॥ इसके उपरान्त कालरूप तुम इस पृथ्वीका बोझ उतारनेके लिये अर्जुनके सारथी

होकर सेनाओंका संहार करोगे, सो सब हम देखेंगे ॥ २१ ॥ केवल ज्ञानमूर्त्ति अपनी पूर्णानन्द स्थितिसे पूर्णकाम सत्यसंकल्प और अपनी चैतन्यशक्ति अपने तेजसे नित्य मायासे निवृत्त और छः प्रकारके ऐश्वर्ययुक्त हम तुम्हारी शरण प्राप्त होतेहैं ॥ २२ ॥ ईश्वर स्वतंत्र अपनी मायासे सब प्रकारके विशेषोंकी कल्पना करनेवाले, क्रीड़ाके लिये अभी मनुष्यदेह धारण करनेवाले, यदु, वृष्णि, सात्त्वतोंमें अग्रणी मैं आपको नमस्कार करता हूं ॥ २३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित्! भक्तोंमें श्रेष्ठ मननशील भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनसे प्रसन्न हो नारदजी इसप्रकार यादवपति श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार कर और आज्ञाले चलेगये ॥ २४ ॥ व्रजवासियोंको सुख देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र

विशुद्धविज्ञानघनं स्वसंस्थया समाप्तसर्वार्थममोघवांछितम् ॥ स्वतेजसा नित्यनिवृत्तमायया गुणप्रवाहं भगवंतमीमहि ॥ २२ ॥ त्वामीश्वरं स्वाश्रयमात्ममायया विनिर्मिताशेषविशेषकल्पनम् ॥ क्रीडार्थमद्याऽऽत्तमनुष्यविग्रहं नतोऽस्मि धुर्यं यदुवृष्णिसात्त्वताम् ॥ २३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं यदुपतिं कृष्णं भागवतप्रवरो मुनिः ॥ प्रणिपत्याभ्यनुज्ञातो ययौ तद्दर्शनोत्सवः ॥ २४ ॥ भगवानपि गोविंदो हत्वा केशिनमाहवे ॥ पशूनपालयत्पालैः प्रीतैर्व्रजसुखावहः ॥ २५ ॥ एकदा ते पशून्पालाश्चारयंतोऽद्रिसानुषु ॥ चक्रुर्निलायनक्रीडाश्चौरपालापदेशतः ॥ २६ ॥ तत्रासन्कतिचिच्चौराः पालाश्च कतिचिन्नृप ॥ मेषायिताश्च तत्रैके विजह्रुरकुतोभयाः ॥ २७ ॥ मयपुत्रो महामायो व्योमो गोपालवेषधृक् ॥ मेषायितानपोवाह प्रायश्चौरायितो बहून् ॥२८॥ गिरिदर्यां विनिक्षिप्य नीतंनीतं महासुरः ॥ शिलया पिदधे द्वारं चतुःपंचावशेषिताः ॥ २९ ॥

युद्धमें केशीको मारकर ग्वालबालोंसहित पशुओंका पालन करनेलगे ॥ २५ ॥ एक समय गायोंके पालनकर्त्ता ग्वालबाल गोवर्द्धनपर्वतके शिखरपर गायोंको चराते चौर पालनका मिसकर छिपा छिपी खेल करने लगे ॥ २६ ॥ हे राजन्! उस खेलमें कितने ही बालक चोर बने और कितनेही रखवाले बने. कितनेही भेड़ बने, इसप्रकार निर्भय होकर खेलने लगे ॥ २७ ॥ इतनेमें मयदैत्यका पुत्र अत्यन्त मायावी व्योमासुरनामक दैत्य ग्वालका रूप धारणकर, चोर बन जो बालक भेड़ बने थे, उनको चुराकर लेजानेलगा ॥ २८ ॥ वह बड़ा दैत्य उनको लेलेजाकर पहाड़की गुफामें डाल शिलासे गुफाका मुँह बन्द करदेता जब केवल चार पाँच ग्वाल शेष रहगये ॥ २९ ॥

तब साधु पुरुषको शरणदेनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने मनमें विचार किया कि, हमने तो खेल किया है, यह सच्चाही चोर आनपहुँचा, इसप्रकार उस दुष्टका छल जान गोपोंको लेजाते व्योमासुरको, जैसे सिंह बलपूर्वक व्याघको पकड़ लेता है, इसी प्रकार पकड़ लिया ॥ ३० ॥ इस बलवान् दैत्यने अपना शरीर पर्वतकी समान धारण किया और अपने छुटानेके लिये बहुतेरा यत्न किया परन्तु पकडनेसे आतुर होगया इसलिये कृतकार्य न हुआ ॥ ३१ ॥ अच्युत भगवान् श्रीकृष्णने व्योमासुरकी दोनों भुजा पकड पृथ्वीमें पटककर देवताओंके देखते देखते श्वास घोटकर मारडाला ॥ ३२ ॥ इसके उपरान्त गुफाका ढकना तोड गोपोंको कष्टसे बाहर निकाल देवता और गोप जिनकी

तस्य तत्कर्म विज्ञाय कृष्णः शरणदः सताम् ॥ गोपान्नयंतं जग्राह वृकं हरिरिवौजसा ॥ ३० ॥ स निजं रूपमास्थाय गिरींद्रसदृशं बली ॥ इच्छन्विमोक्तुमात्मानं नाशक्नोद्ग्रहणातुरः ॥ ३१ ॥ तं निगृह्याच्युतो दोर्भ्यां पातयित्वा महीतले ॥ पश्यतां दिवि देवानां पशुमारममारयत् ॥ ३२ ॥ गुहापिधानं निर्भिद्य गोपान्निस्सार्य कृच्छ्रतः ॥ स्तूयमानः सुरैर्गोपैः प्रविवेश स्वगोकुलम् ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भाग॰महा॰ दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे केशिव्योमासुरवधो नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥३७॥ श्रीशुक उवाच ॥ अक्रूरोऽपि च तां रात्रिं मधुपुर्यां महामतिः ॥ उषित्वा रथमास्थाय प्रययौ नंदगोकुलम् ॥ १ ॥ गच्छन्पथि महाभागो भगवत्यंबुजेक्षणे ॥ भक्तिं परामुपगत एवमेतदचिंतयन् ॥ २ ॥

किं मया चरितं भद्रं किं तप्तं परमं तपः ॥ किं वाऽथाप्यर्हते दत्तं यद्द्रक्ष्याम्यद्य केशवम् ॥ ३ ॥

स्तुति करें ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोकुलमें आये ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भा॰महापु॰ दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां केशिव्योमासुरवधोनाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ दोहा–अड़तिसमें अक्रूर मन, जैसो कियो विचार । तैसोही अक्रूरको, कियो कृष्ण सत्कार ॥ ३८ ॥ इतनी कथा सुनाय श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! बडे बुद्धिमान् अक्रूरजीभी उस रात मधुपुरीमें वासकर प्रात होतेही, रथमें चढ़कर नंदजीके गोकुलको चले ॥ १ ॥ महाभाग अक्रूरजी मार्गमें जाते कमलनेत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें परमभक्तिको प्राप्त हो यह विचार करनेलगे ॥२॥ कि, मैंने ऐसा कौन मंगल कर्म, अथवा तप, वा सत्पात्रोंको दान किया था, जिसके प्रभावसे ब्रह्मा, महादेवके ईश्वर, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीका आज

दर्शन करूंगा ॥३॥ मैं जानताहूँ कि, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन होना अत्यन्त दुर्लभ है, जैसे विषयोंमें मन, शूद्रकुलमें जन्म, ऐसे पुरुषको वेदका उच्चारण दुर्लभ है * ॥ ४ ॥ अथवा ऐसे नहीं मुझ अधमको भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शन होजॉय कारण कि, जिसप्रकार नदीमें बहतेहुए तृणसे कदाचित् कोई तीरपर भी पहुँच जाय तैसेही कर्मवशसे कालसे लेजायेहुए जीवोंमेंसे भी कभी कोई तरजाय ॥ ५ ॥ मैं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके लिवानेको चलाहूं, इसलिये अब मेरा मंगल हुआ, जन्म सफल हुआ, क्योंकि योगीजन जिनका ध्यान धरतेहैं, उन्हीं भगवान्

ममैतद्दुर्लभं मन्य उत्तमश्लोकदर्शनम् ॥ विषयात्मनो यथा ब्रह्मकीर्तनं शूद्रजन्मनः ॥ ४ ॥ मैवं ममाधमस्यापि स्यादेवाच्युतदर्शनम् ॥ ह्रियमाणः कालनद्या कचित्तरति कश्चन ॥ ५ ॥ ममाद्यामंगलं नष्टं फलवांश्चैव मे भवः ॥ यन्नमस्ये भगवतो योगिध्येयांघ्रिपंकजम् ॥ ६ ॥ कंसो बताद्याऽकृत मेत्यनुग्रहं द्रक्ष्येंघ्रिपद्मं प्रहितोऽमुना हरेः ॥ कृतावतारस्य दुरत्ययं तमः पूर्वेऽतरन् यन्नखमंडलत्विषा ॥७॥ यदर्चितं ब्रह्मभवादिभिः सुरैः श्रिया च देव्या मुनिभिः ससात्त्वतैः ॥ गोचारणायानुचरैश्चरद्वने यद्गोपिकानां कुचकुंकुमांकितम् ॥ ८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलोंमें आज नमस्कार करूंगा ॥ ६ ॥ अहो ! बडा आश्चर्य है, दुष्ट कंसने आज मेरे ऊपर बडा अनुग्रह किया, जिसके भेजनेसे मुझको अवतार धरेहुए हरि भगवान्का दर्शन होगा । जिनके नखमंडलकी कांतिसे अंबरीष आदि सब दुरत्यय भवसागरको तरगये ॥७॥ जो चरणारविंद ब्रह्मा महादेवादि देवतालोगोंने प्रकाशमान् लक्ष्मी तथा मुनीश्वरोंने और भक्तोंने पूजे हैं और गाय चरानेके लिये जो चरणारविन्द

* शंका–वेदका कीर्त्तन करना, श्रवण करना और पढना शूद्रके लिये वर्जित है, चाहे विरक्त होवे चाहे गृहस्थी होवे, तो फिर अक्रूरने क्यों कहा कि, विषयमें रमित शूद्र उसको वेदका कीर्त्तन आदि महादुर्लभ है, इस वाक्यसे विदित होता है कि गृहस्थ शूद्रके लिये वेदका कीर्त्तन आदि दुर्लभ है तो भी विरक्त शूद्रको दुर्लभ नहीं है, पुण्य है यह भ्रम है ॥

उत्तर–( शूद्रजन्मा ) इस शब्दका शूद्र अर्थ कभी भी मत समझना शूद्रजन्मा इसका अर्थ यह है कि, शूद्र सरीखा जिसका जन्महोय उसको शूद्रजन्मा जानना चाहिये, जन्म तो हुवा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यके कुलमें परन्तु भ्रष्ट लोगोंकी सदृश काम करे, सज्जनो ! जान लेना इस अर्थको में गुप्त लिखू हूँ एक भ्रष्ट दूसरे विषयसे निन्दनीय लक्षणों करके सयुक्त जो ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, उसको वेदका कीर्त्तन आदि दुर्लभ है, ऐसा अक्रूरजीने कहा था, शूद्रको नहीं कहा था ॥

ग्वालबालोंके संग वनमें फिरे हैं और जिन चरणारविन्दोंमें गोपियोंके कुचोंकी केशर लगी है, उन्हीं चरणारविन्दोंका आज दर्शन करूंगा ॥ ८॥ सुन्दर कपोल, नासिका और मुसकानयुक्त चितवन, लाल डोरे जिनमें आरहे घूंघुरवारे अलकोंसे युक्त श्रीकृष्णचन्द्रके मुखका आज निश्चय दर्शन करूंगा, क्योंकि हिरण भी मेरे दाहिनी ओर आये हैं ॥ ९ ॥ पृथ्वीका भार उतारनेकेलिये, अपनी इच्छासे अब मनुष्यरूप धारण करने वाले, शोभाके धाम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके शोभायमानरूपका जब दर्शन करूंगा, तब मेरे नेत्र सफल होंगे ॥ १० ॥ तीन लोकके कार्यरूप जगत् और कारणरूप महदादिक तत्त्वको यद्यपि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र चितवनसेही करते हैं परन्तु तो भी उनको अहंकार नहीं है, अपने तेजसे अज्ञानके भेद भ्रमसे रहित हैं, अपने आधीन मायाकी ओर चितवन करके अपने रचे जीव वृन्दावनके वृक्षोंके नीचे और गोपियोंके

**द्रक्ष्यामि नूनं सुकपोलनासिकं स्मितावलोकारुणकंजलोचनम् ॥ मुखं मुकुन्दस्य गुडालकावृतं प्रदक्षिणं मे प्रचरंति वै मृगाः ॥ ९॥ अप्यद्य विष्णोर्मनुजत्वमीयुषो भारावताराय भुवो निजेच्छया ॥ लावण्यधाम्नो भवितोपलंभनं मह्यं न न स्यात्फलमंजसा दृशः ॥ १० ॥ य ईक्षिताऽहं रहितोऽप्यसत्सतः स्वतेजसाऽपास्ततमोभिदा भ्रमः ॥ स्वमायया़ऽऽत्मन्रचितैस्तदीक्षया प्राणाक्षधीभिः सदनेष्वभीयते ॥ ११ ॥ यस्याखिलाऽमीवहभिः सुमंगलैर्वाचो विमिश्रा गुणकर्मजन्मभिः ॥ प्राणंति शुंभंति पुनंति वै जगद्यास्तद्विरक्ताः शवशोभना मताः ॥ १२ ॥ स चावतीर्णः किल सात्त्वतान्वये स्वसेतुपालामरवर्यशर्मकृत् ॥ यशो वितन्वन्व्रज आस्त ईश्वरो गायंति देवा यदशेषमंगलम् ॥ १३ ॥**

घरोंमें लीलापूर्वक वृद्धिसे दिखाई देतेहैं ॥ ११ ॥ जिन श्रीकृष्णचन्द्रके अहंकार नहीं है जो आत्माराम हैं उन्हें लीला करना कैसे संभव है ? तो कहते हैं कि, भक्तोंके ऊपर कृपा करनेके लिये लीला करते हैं सबके पापोंको दूर करनेवाले सुन्दर मंगलरूप भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके गुण, जन्म, कर्मसे मिली वाणी जगत्को जिलानेवाली है और शोभायमान करती है,पवित्र करती है और जिन वाणियोंमें श्रीकृष्णचन्द्रकी लीला, गुण,जन्म, कर्म नहीं गाये गये हैं उनको जो कहते हैं और श्रवण करते हैं, सो अपवित्र हैं जैसे मृत्युको प्राप्त हुआ शरीर अपवित्र है ॥ १२ ॥ यादवोंके कुलमें जिन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अवतार लिया है, वह अपनी मर्यादाओंका पालन करनेवाले, लोकपालोंको सुखदेनेवाले लीलापूर्वक यश

विस्तार करते व्रजमें रहते हैं और सबको मंगलकारी, उनके यशको देवतालोग गाते हैं ॥ १३ ॥ महत् पुरुषोंको सुन्दरगति देनेवाले गुरु त्रिलोकीमें सुन्दर नेत्रवाले पुरुषोंको आनंददेनेवाले, लक्ष्मीके निवासस्थान, सुन्दररूप धारण किये श्रीकृष्णचन्द्रका आज मैं निश्चयही दर्शन करूंगा, क्योंकि आज प्रातःकालके समय मुझे श्रेष्ठ शकुन हुए हैं ॥ १४ ॥ दर्शन करने उपरान्त उसीसमय रथमेंसे उतर इन प्रधानपुरुष कृष्ण बलरामके चरणकी जिनका योगीपुरुष भी स्वरूपकी प्राप्तिके लिये केवल बुद्धिसेही ध्यान करते हैं उनको मैं साक्षात् प्रणाम करूंगा और फिर इन सहित व्रजवासी सखाओंको भी प्रणाम करूंगा ॥ १५ ॥ चरणोंमें पड़ेहुए मस्तकपर समर्थवान् भगवान् अपना हाथ धरेंगे, जो हाथ कालरूप सर्पके वेगसे

तं त्वद्य नूनं महतां गतिं गुरुं त्रैलोक्यकांतं दृशिमन्महोत्सवम् ॥ रूपं दधानं श्रिय ईप्सितास्पदं द्रक्ष्ये ममाऽसन्नुषसः सुदर्शनाः ॥ १४ ॥ अथावरूढः सपदीशयो रथात्प्रधानपुंसोश्चरणं स्वलब्धये ॥ धिया धृतं योगिभिरप्यहं ध्रुवं नमस्य आभ्यां च सखीन्वनौकसः ॥ १५ ॥ अप्यंघ्रिमूले पतितस्य मे विभुः शिरस्यधास्यन्निजहस्तपंकजम् ॥ दत्ताभयं कालभुजंगरंहसा प्रोद्वेजितानां शरणैषिणां नृणाम् ॥ १६ ॥ समर्हणं यत्र निधाय कौशिकस्तथा बलिश्चाप जगत्रयेंद्रताम् ॥ यद्वा विहारे व्रजयोषितां श्रमं स्पर्शेन सौगंधिकगंध्यपानुदत् ॥ १७ ॥ न मय्युपैष्यत्यरिबुद्धिमच्युतः कंसस्य दूतः प्रहितोऽपि विश्वदृक् ॥ योंतर्बहिश्चेतस एतदीहितं क्षेत्रज्ञ ईक्षत्यमलेन चक्षुषा ॥ १८ ॥

डरेहुए व शरण चाहनेवाले मनुष्योंको अभयका देनेवाला है ॥ १६ ॥ जिन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजा करके इन्द्रने इन्द्रता पाई, और ऐसेही राजा बलिने संकल्प करके त्रिलोकीकी इन्द्रता प्राप्त करी और रासकीड़ामें व्रजकी स्त्री गोपियोंके श्रमके पसीनेको श्रीकृष्णने जिस हाथसे पोंछा था और जिन हाथोंमें कमलके समान सुगंधि आतीहै, वही हाथ मेरे मस्तकपर धरेंगे ॥ १७ ॥ यद्यपि मैं राजा कंसका भेजाहुआ दूत हूं, परन्तु तोभी श्रीकृष्णचन्द्र मुझपर यह शत्रुका दूत है, ऐसी बुद्धि नहीं करेंगे, क्योंकि वह अन्तर्यामी श्रीकृष्णचन्द्र मेरे चित्तकी बाहर भीतरकी चेष्टाको नित्य ज्ञानसे देखते हैं, मैं ऊपरसे तो कंसका भेजाहुआ जाताहूं, परन्तु भीतरसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकाही ध्यान लगारहा है इसबातको नित्य

ज्ञानसे भलीभाँति श्रीकृष्णचन्द्र जानतेहैं * ॥ १८ ॥ चरणारविंदमें गिरा, हाथ जोडे मुझे मुसकाकर करुणाभरी दृष्टिसे जिस समय भगवान्
श्रीकृष्णचंद्र देखेंगे, उसी समय पाप और भय दूर होजानेसे आशंकाओंसे रहित हो मैं परमानन्दको प्राप्त हूंगा ॥१९॥ जिनके अत्यन्त हितकारी
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अतिरिक्त और कोई देवता नहीं, वह भगवान् जिस समय अपनी जाति और कुटुम्बी जान मुझे भुजा पसार छातीसे
लगावेंगे उसी समय यह देह परमपवित्र होजायगा और कर्मरूप बन्धन भी इस देहके छूट जायँगे ॥ २० ॥ जब मैं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे मिल
मस्तक झुका हाथ जोड खडा हूँगा, तब हे काका अक्रूर ! इसप्रकार बडे यशस्वी श्रीकृष्ण मुझसे कहेंगे; उस समय हमारा जन्म सफल होगा
अप्यंघ्रिमूलेऽवहितं कृतांजलिं मामीक्षिता सस्मितमार्द्रया दृशा ॥ सपद्यपध्वस्तसमस्तकिल्बिषो वोढा मुदं वीत
विशंक ऊर्जिताम् ॥ १९ ॥ सुहृत्तमं ज्ञातिमनन्यदैवतं दोर्भ्यां बृहद्भ्यां परिरप्स्यतेऽथ माम् ॥ आत्मा हि तीर्थीक्रियते
तदैव मे बंधश्च कर्मात्मक उच्छ्वसित्यतः ॥ २० ॥ लब्ध्वांगसंगं प्रणतं कृतांजलिं मां वक्ष्यतेऽक्रूर ततेत्युरुश्रवाः ॥ तदा
वयं जन्मभृतो महीयसा नैवादृतो यो धिगमुष्य जन्म तत् ॥ २१ ॥ न तस्य कश्चिद्दयितः सुहृत्तमो न चाप्रियो
द्वेष्य उपेक्ष्य एव वा ॥ तथाऽपि भक्तान्भजते यथा तथा सुरद्रुमो यद्वदुपाश्रितोऽर्थदः ॥२२॥ किं चाऽग्रजो माऽवनतं
यदूत्तमः स्मयन्परिष्वज्य गृहीतमंजलौ ॥ गृहं प्रवेश्याप्तसमस्तसत्कृतं संप्रक्ष्यते कंसकृतं स्वबंधुषु ॥ २३ ॥
और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जिस पुरुषका आदर सन्मान नहीं करते, उस पुरुषको धिक्कार है ॥ २१ ॥ यद्यपि उनको न तो कोई प्रिय है, न
सुहृद है, न कुप्यारा है और न उदासीन है परन्तु तोभी भगवान् भक्तको भजतेहैं, जैसे कल्पवृक्षकी जो सेवा करै, वह उसको फल देताहै ॥२२॥
जब मैं नमस्कारकर, हाथ जोडूंगा, तब मेरी भुजा पकड, हास्यपूर्वक छातीसे लगा, गृहमें लेजाय भलीभाँति आदर सत्कारकर फिर बडे भ्राता

* दृष्टांत–कृष्ण अन्तर्यामी हैं, इसकारण कपट प्रीति सबकी जानते हैं। एक बडे भारी ठगथे सो एकदिन बडी ऐंठमा पाग बाँधकर चले, लोग बोले कहाँ चले ? तो उत्तर दिया कि, सबको तो हमने ठगा परन्तु जो परमेश्वरको ठगकर लावैं, तो हमारा नाम ठगहै, ऐसा कह चले परन्तु थोडीही दूरजाय लौट आये. लोग बोले क्यों भाई ! लौट कैसे आये? यह बोले कि, भाई क्या कहैं ठगते तो सही परन्तु वह तो अन्तर्यामी हैं हमारे मनका कपट जान जांयगे उनपर हमारा छापा नहीं लग सकता ॥

बलरामजी अपने बन्धु यादवोंमें कंसके कर्त्तव्यको पूछेंगे ॥ २३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इसप्रकार श्वफल्कके पुत्र अक्रूर मार्गमें श्रीकृष्णकी चिन्ताकरते रथमें बैठेहुए गोकुलमें पहुँचे; कि इतनेहीमें भगवान् सूर्य अस्ताचलको प्राप्त हुए ॥ २४ ॥ समस्तलोकोंके पालन करनेवाले ब्रह्मादिक देवता अपने मुकुटोंके ऊपर जिनके चरणोंकी रेणुकाको धारण करतेहैं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंके चिह्न महात्मा अक्रूरजीने व्रजमें देखे, जो पृथ्वीके गहनेरूप थे और जिनमें कमल, यव, अंकुश आदि चिह्न प्रतीत होतेथे ॥ २५ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरण चिह्नके दर्शनके आनंदसे संभ्रम और प्रेमसे रोमांच हो आये, नेत्रोंमें आंसू भरिआये, सो अक्रूरजी रथसे उतर अहो ! यह मेरे प्रभुके चरणोंकी

श्रीशुक उवाच ॥ इति संचिंतयन्कृष्णं श्वफल्कतनयोऽध्वनि ॥ रथेन गोकुलं प्राप्तः सूर्यश्चास्तगिरिं नृप ॥ २४ ॥ पदानि तस्याखिललोकपालकिरीटजुष्टामलपादरेणोः ॥ ददर्श गोष्ठे क्षितिकौतुकानि विलक्षितान्यब्जयवांकुशाद्यैः ॥ ॥ २५ ॥ तद्दर्शनाह्लादविवृद्धसंभ्रमः प्रेम्णोर्ध्वरोमाऽश्रुकलाकुलेक्षणः ॥ रथादवस्कंद्य स तेष्वचेष्टत प्रभोरमून्यंघ्रिरजांस्यहो इति॥ २६ ॥ देहंभृतामियानर्थो हित्वा दंभं भियं शुचम् ॥ संदेशाद्यो हरेर्लिंगदर्शनश्रवणादिभिः ॥ २७ ॥ ददर्श कृष्णं रामं च व्रजे गोदोहनं गतौ ॥ पीतनीलांबरधरौ शरदंबुरुहेक्षणौ ॥ २८ ॥ किशोरौ श्यामलश्वेतौ श्रीनिकेतौ बृहद्भुजौ ॥ सुमुखौ सुन्दरवरौ बालद्विरदविक्रमौ ॥ २९ ॥ ध्वजवज्रांकुशांभोजैश्चिह्नितैरंघ्रिभिर्व्रजम् ॥ शोभयंतौ महात्मानौ सानुक्रोशस्मितेक्षणौ ॥ ३० ॥

रज है, इसप्रकार कहते कहते चरणोंके चिह्नोंमें लोटने लगे ॥ २६ ॥ देहधारियोंका इतनाही पुरुषार्थ है, जो कंसका सन्देशा ले, दंभ,भय, शोच त्याग श्रीकृष्णचंद्रके चिह्न दर्शन व श्रवणादिकसे अक्रूरको प्रेम उत्पन्न हुआ ॥ २७ ॥ इसके उपरांत व्रजकी गोशालामें गाय दुहनको [illegible] श्रीकृष्णचंद्र और बलरामजीको महात्मा अक्रूरजीने देखा, पीताम्बर और नीलाम्बर धारणकर रहेहैं और जिनके शरदृतुके कमलसे नेत्र हैं ॥ २८ ॥ किशोर अवस्था, श्याम और गौर स्वरूप, लक्ष्मीके शोभाके स्थान, लम्बी भुजा,सुंदर मुख,स्वरूपवानोमें अत्यन्त शोभायमान, हाथीके बालकके समान पराक्रमवाले ॥२९॥ ध्वजा, कमल, वज्र, अंकुशके चिह्नवाले, चरणोंसे व्रजभूमिको शोभायमान करते महात्मा अनुकंपाजन्य जो

मंदमुसकान व चितवन॥३०॥उदार रुचिर जिनकी क्रीडा है,मोतियोंके हार और वनमाला पहरे,पवित्र चंदन और केशर लगाये,स्नान किये निर्मलवस्त्र पहरे ॥३१॥ प्रकृति पुरुषरूप आदिकारण जगत्के पालन करनेवाले पृथ्वीका भार उतारनेके लिये बलराम केशवमूर्त्ति दो रूप धरके अवतार लिये हैं ॥३२॥ हे राजन्! अपने तेजसे दिशाओंका अंधकार दूर करतेहुए, जैसे सुवर्णसे नीलमणिका पर्वत अथवा रूपेका पर्वत जगमगाता है ॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलरामजीके रूपको निहार ॥३३॥ स्नेहमें विह्वल हो महात्मा अक्रूरजीने शीघ्र रथमेंसे उतर रामकृष्णके चरणोंमें दण्डवत करी ॥३४॥ हे महाराज परीक्षित्! श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनके आनन्दसे आँखोमें आंसू आगये, उत्कण्ठासे अंगमें रोमांच होगये और प्रेम

उदाररुचिरक्रीडौ स्रग्विणौ वनमालिनौ ॥ पुण्यगंधानुलिप्तांगौ स्नातौ विरजवाससौ ॥ ३१ ॥ प्रधानपुरुषावाद्यौ जगद्धेतू जगत्पती ॥ अवतीर्णौ जगत्यर्थे स्वांशेन बलकेशवौ ॥ ३२ ॥ दिशो वितिमिरा राजन्कुर्वाणौ प्रभया स्वया ॥ यथा मारकतः शैलो रौप्यश्च कनकाचितौ ॥ ३३ ॥ रथात्तूर्णमवप्लुत्य सोऽक्रूरः स्नेहविह्वलः ॥ पपात चरणोपांते दंडवद्रामकृष्णयोः ॥ ३४ ॥ भगवद्दर्शनाह्लादबाष्पपर्याकुलेक्षणः ॥ पुलकाचितांग औत्कंठ्यात्स्वाख्याने नाशकन्नृप ॥ ३५ ॥ भगवांस्तमभिप्रेत्य रथांगांकितपाणिना ॥ परिरेभेऽभ्युपाकृष्य प्रीतः प्रणतवत्सलः ॥ ३६ ॥ संकर्षणश्च प्रणतमुपगुह्य महामनाः ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणी अनयत्सानुजो गृहम् ॥ ३७ ॥ पृष्ट्वाथ स्वागतं तस्मै निवेद्य च वरासनम् ॥ प्रक्षाल्य विधिवत्पादौ मधुपर्कार्हणमाहरत् ॥ ३८ ॥ निवेद्य गां चातिथये संवाह्य श्रांतमादृतः ॥ अन्नं बहुगुणं मेध्यं श्रद्धयोपाहरद्विभुः ॥ ३९ ॥

के मारे अपना नाम बतानेको भी समर्थ न हुये ॥ ३५ ॥ हित करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अक्रूरका अभिप्राय जान, चक्रकी रेखावाले अपने हाथसे पकड प्रसन्न हो छातीसे लगाकर मिले। यहाँ मिलनेका तात्पर्य यह है कि, श्रीकृष्णने कंसके मारनेकी सामर्थ्य जताई ॥ ३६ ॥ इसके उपरांत उदारमन बलरामजी दंडवत् करतेहुए अक्रूरजीको छातीसे लगाय अपने हाथोंसे उनके दोनों हाथ पकड़ श्रीकृष्णसहित घरमें लिवाकर लेगये ॥ ३७ ॥ और "भले आये" इसप्रकार कुशल पूँछ अक्रूरजीके लिये आसन बिछाय, विधिपूर्वक चरण पखार मधुपर्क ( दधि, घृत, मधु, ) दे पूजा करनेलगे ॥ ३८ ॥ विधिपूर्वक पूजाकर गौदान अक्रूरजीको दी, फिर मार्गमें परिश्रम पाये अक्रूरजीके चरणारविन्द आदरसहित

दाबके गुणभरी पवित्र अन्नकी सामग्री भोजनार्थ अति श्रद्धासे अक्रूरजीके आगे निवेदन करी ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त जब अक्रूरजी भोजन करचुके तब परमधर्मके जाननेवाले बलदेवजी बीरी, चन्दन, केशर, अतर और फूलोंके हार इत्यादिकोंसे उन्हें प्रसन्न करनेलगे ॥ ४० ॥ सन्मान करनेके पीछे अक्रूरजीसे नंदरायजी कहने लगे कि, निर्दयी कंसके जीते हे अक्रूर ! तुम्हारा जीवन किसप्रकार होता है कसाईके घर रहती भेडके समान तुम कैसे रहते हो ? ॥ ४१ ॥ प्राणोंका पोषण करनेवाले दुष्ट कंसने विलाप करती जब अपनी बहिनकेही पुत्र मारडाले उस दुष्टकी प्रजा तुम हो सो तुम्हारी क्या कुशल पूछें ॥ ४२ इसप्रकार जब मधुर वचनसे पूंछ नंदरायजीने सत्कार किया तब महात्मा अक्रूरजीने मार्गके

**तस्मै भुक्तवते प्रीत्या रामः परमधर्मवित् ॥ मुखवासैर्गंधमाल्यैः परां प्रीतिं व्यधात्पुनः ॥ ४० ॥ पप्रच्छ सत्कृतं नंदः कथं स्थ निरनुग्रहे ॥ कंसे जीवति दाशार्ह सौनपाला इवावयः ॥ ४१ ॥ योऽवधीत्स्वस्वसुस्तोकान्क्रोशंत्या असुतृप् खलः ॥ किं नु स्वित्तत्प्रजानां वः कुशलं विमृशामहे ॥ ४२ ॥ इत्थं सूनृतया वाचा नंदेन सुसभाजितः ॥ अक्रूरः परिपृष्टेन जहावध्वपरिश्रमम् ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भाग० महा० दशम० पू० अक्रूरागमनं नामाऽष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सुखोपविष्टः पर्यंके रामकृष्णोरुमानितः ॥ लेभे मनोरथान्सर्वान्पथि यान्स चकार ह ॥ १ ॥ किमलभ्यं भगवति प्रसन्ने श्रीनिकेतने ॥ तथाऽपि तत्परा राजन्न हि वाञ्छन्ति किंचन ॥ २ ॥ सायंतनाशनं कृत्वा भगवान्देवकीसुतः ॥ सुहृत्सु वृत्तं कंसस्य पप्रच्छान्यच्चिकीर्षितम् ॥ ३ ॥**

श्रमको त्यागदिया ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां अक्रूरागमनं नामाष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥
दोहा—उनतालिसमें नन्दसुत, मथुरा कियो पयान । यमुनामें अक्रूरने, लखो भवन भगवान ॥ ३९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! शय्याके ऊपर आनन्दपूर्वक विराजमान श्रीकृष्ण बलदेवसे बडा सत्कार पाय, अक्रूरजीने मार्गमें जो जो मनोरथ किये थे सो सो सब पूर्ण हुए ॥१॥ क्योंकि छःप्रकारके ऐश्वर्ययुक्त परिपूर्ण शोभाके स्थान भगवान् श्रीकृष्णही जब प्रसन्न होगये तब किस वस्तुकी प्राप्ति न हुई ? हे राजा परीक्षित ! कृष्णपरायण भक्त किसी वस्तुकी चाहना नहीं करते ॥ २ ॥ इसके उपरान्त देवकीनंदन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र संध्यासमयका भोजन कर अपने यादवोंसे

जैसा कंसका वर्त्ताव है, सो अक्रूरजीसे पूछने लगे ? और जो कुछ करनेका विचार है, उसको भी पूँछा ॥३॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे सौम्य ! भला तुम्हारा आगमन कुशल क्षेमसे तो हुआ है? तुम्हारा कल्याण ! जातिके बंधु बांधव तो सुखसे और आरोग्य हैं ? किसीको कुछ दुःखतो नहीं है ? ॥४॥ हे अक्रूरजी ! मामा कंस तो हमारे कुलका रोग बढ़ा है, फिर अपने बंधु बांधव और प्रजाकी क्या कुशल पूछें ? ॥ ५ ॥ देखो हमारे निरपराध माता पिताको अत्यन्त कष्ट हुआ, हमारे लिये उनके पुत्र मारेगये और हमारेही लिये वह बन्दीहुये ॥६॥ हे साधु ! बहुत दिनोंसे तुम्हारे दर्शनोंकी अभि

**श्रीभगवानुवाच ॥ तात सौम्यागतः कच्चित्स्वागतं भद्रमस्तु वः ॥ अपि स्वज्ञातिबंधूनामनमीवमनामयम् ॥ ४ ॥ किं नु नः कुशलं पृच्छे एधमाने कुलामये ॥ कंसे मातुलनाम्न्यंग स्वानां नस्तत्प्रजासु च ॥५॥ अहो अस्मदभूद् भूरि पित्रो र्वृजिनमार्ययोः ॥ यद्धेतोः पुत्रमरणं यद्धेतोर्बंधनं तयोः ॥ ६ ॥ दिष्ट्याऽद्य दर्शनं स्वानां मह्यं वः सौम्य कांक्षितम् ॥ संजातं वर्ण्यतां तात तवागमनकारणम् ॥ ७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पृष्टो भगवता सर्वं वर्णयामास माधवः ॥ वैरानुबंधं यदुषु वसुदेववधोद्यमम् ॥ ८ ॥ यत्संदेशो यदर्थं वा दूतः संप्रेषितः स्वयम् ॥ यदुक्तं नारदेनास्य स्वजन्मानकदुंदुभेः ॥ ॥ ९ ॥ श्रुत्वाऽक्रूरवचः कृष्णो बलश्च परवीरहा ॥ प्रहस्य नंदं पितरं राज्ञाऽऽदिष्टं विजज्ञतुः ॥ १० ॥**

लाषा लगरही थी सो आपने आनकर हमको दर्शन दिया, यह बड़ाही अनुग्रह किया, अब यह बताइये कि, आपका आना कैसे हुआ ? ॥ ७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके इसप्रकार पूँछनेपर महात्मा अक्रूरजीने सब वृत्तान्त वर्णन कर दिया कि, कंस यादवोंसे शत्रुभाव रखता है और वसुदेवजीके मारनेका भी उद्योग उसने कियाथा ॥ ८ ॥ और जो संदेशा लायेथे, व जिसलिये स्वयं उनको दूत बनाकर भेजा था और देवर्षि नारदजीने जो कहा था कि, श्रीकृष्ण वसुदेवके पुत्र हैं ! सो सब कह सुनाया ❋ ॥९॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बड़े २ शत्रुओंको

❋ शंका—व्रजमें नन्दादिकोंने अक्रूरसे बूझा कि, आप किस कामके लिये व्रजमें आये हो ? तब अक्रूरने कृष्णचन्द्रसे कहा कि आपको और बलदेवजीको मारनेके लिये यज्ञ देखनेके बहानेसे कंसने बुलाया है, ऐसा कहा तब स्वामीका विश्वासघातकपनका पाप अक्रूरको लगेगा क्योंकि वह बात गुप्त करके कंसने अक्रूरका विश्वास मानके कही थी कि, अक्रूर किसीसे नहीं कहेगा और जो कंस सरीखे कपट करके कहें कि, महाराज आपका मामा है और कंस राजा भी है, सो यज्ञका कौतुक देखनेको बुलाया है, तब भगवान्की ओर कपटका पाप भोगैंगे ॥

पराजय करनेवाले बलरामजीने महात्मा अक्रूरजीका वचन श्रवणकर कुछेक मुसकातेहुए नन्दजीसे राजा कंसका संदेशा कहा ॥१०॥ यह सुनतेही उन्होंने गोपलोगोंको आज्ञा दी कि, दही दूध संग लेके हमारे साथ आनेकेवास्ते गाड़ियें जोडो ॥ ११ ॥ कल मथुराको चलकर राजा कंसको गोरस देंगे और बड़ा भारी उत्सव देखेंगे, देखो ! यह सब देशवासी जाते हैं, इस प्रकार नंदजीने गोकुलमें ढंढोरा पिटवा दिया ॥१२॥ इसके उप

गोपान्समादिशत्सोऽपि गृह्यतां सर्वगोरसः ॥ उपायनानि गृह्णीध्वं युज्यन्तां शकटानि च ॥११॥ यास्यामः श्वो मधुपुरीं दास्यामो नृपते रसान् ॥ द्रक्ष्यामः सुमहत्पर्व यांति जानपदाः किल ॥ एवमाघोषयत्क्षत्रा नन्दगोपः स्वगोकुले ॥ १२ ॥ गोप्यस्तास्तदुपश्रुत्य बभूवुर्व्यथिता भृशम् ॥ रामकृष्णौ पुरीं नेतुमक्रूरं व्रजमागतम् ॥ १३ ॥ काश्चित्तत्कृतहृत्तापश्वासम्लानमुखश्रियः ॥ स्रंसद्दुकूलवलयकेशग्रन्थ्यश्च काश्चन ॥ १४ ॥ अन्याश्च तदनुध्याननिवृत्ताशेषवृत्तयः ॥ नाभ्यजानन्निमं लोकमात्मलोकं गता इव ॥ १५ ॥

रान्त संपूर्ण गोपियें जिस समय अपने जीवन श्रीकृष्ण बलरामको मथुराको लेजानेको व्रजमें अक्रूर आयेहैं, यह बात सुनकर अत्यन्त दुःखी हुईं॥१३॥ बहुत गोपियोंकी तो यह दशा हुई कि, उसके सुननेसे जो हृदयमें ताप हुआ उससे गोपियोंके मुख कुम्हलागये और वस्त्र, चूरी, कंकण, केशोंकी ग्रंथि यह सब शिथिल होगईं ॥१४॥ और बहुत स्त्रियोंकी यह दुर्दशा हुई कि, श्रीकृष्णचन्द्रके ध्यानसे सब इन्द्रियोंकी वृत्तियें जाती रहीं, व मुक्त

उत्तर–जब श्रीकृष्णने अक्रूरसे बूझा कि, आपका आना व्रजमें कैसे हुआ ? तब अक्रूरने अपने मनमें बडा दुःख माना कैसा दुःख माना ? जैसे एक लकडी दोनों ओरसे जलती हो उस लकडीको कोई पुरुष हाथसे नहीं छूसक्ता, क्योंकि जो उस लकडीको पकडता है तो दोनों हाथ जलते हैं और हाथोंके बचानेका उपाय करता है तो लकडी हाथसे जाती है, ऐसेही अक्रूर होगये, कंसका पक्ष करते हैं तो भगवान्का द्रोही होना पडता है और भगवान्का पक्ष करते हैं तो कंसका द्रोही होना पडता है, तब प्राण त्यागनेका विचार किया फिर श्रीकृष्णभगवान्का ध्यान किया, उस ध्यानमें श्रीकृष्णचन्द्रने अक्रूरको आज्ञा दी कि, तुम क्यों इतना कष्ट सहते हो, कंसका कपट हो सो आप प्रगट मत करो, हमारी ओरसे कपटमें तुमको कुछ दोष नहीं होगा, फिर भगवान्ने कहा हमारी ओरसे कपटकी त्रास त्याग दो, क्योंकि हम सब संसारका कर्म जानते हैं, मनुष्योंकी नाईं हम नहीं हैं, इसप्रकार भगवान्की आज्ञा पाकर अक्रूरने कंसके कपटरूप वचन कृष्णसे कहे. भगवान् तो सब जानतेही हैं, फिर क्यों गुप्त रखकर दोषका भागी बनूं, इसलिये कह दिया कि, तुम दोनों जनोंको यज्ञ देखनेके लिये कंसने बुलाया है ॥

होनेपर जैसे देहका भान जाता रहता वैसेही देहका भान भूलगईं ॥ १५ ॥ बहुतसी गोपियें स्नेहसे मुसकाय हृदयको आनन्ददायक चित्रविचित्र बोलनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके वचनोंका स्मरण कर मोहित होगईं ॥ १६ ॥ बहुतसी मुक्तिके देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी मनोहर चलन स्नेह भरी चितवन शोककी दूर करनेवाली बोलन इत्यादि चेष्टा और बड़े बड़े चरित्रोंको स्मरण करनेलगीं ॥ १७ ॥ यह अवश्यही जायँगे इस भयसे विरहमें कातर आँसू बहाती भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये हजारों गोपियोंके झुण्डके झुण्ड मिलकर संपूर्ण परस्पर यह कहने लगीं ॥१८॥ गोपियें कहने लगीं कि, हे विधाता ! तुझे कुछ भी दया नहीं है, क्योंकि जीवोंका परस्पर मिलाप व प्रेम बँधाय उनके पूरे सुख न भोगनेपर

स्मरन्त्यश्चापराः शौरेरनुरागस्मितेरिताः ॥ हृदिस्पृशश्चित्रपदा गिरः संमुमुहुः स्त्रियः ॥१६॥ गतिं सुललितां चेष्टां स्निग्ध हासावलोकनम् ॥ शोकापहानि नर्माणि प्रोद्दामचरितानि च ॥ १७ ॥ चिन्तयन्त्यो मुकुन्दस्य लीला विरहकातराः ॥ समेताः संघशः प्रोचुरश्रुमुख्योऽच्युताशयाः ॥१८॥ गोप्य ऊचुः ॥ अहो विधातस्तव न क्वचिद्दया संयोज्य मैत्र्या प्रणये न देहिनः ॥ तांश्चाकृतार्थान्वियुनंक्ष्यपार्थकं विक्रीडितं तेऽर्भकचेष्टितं यथा ॥ १९ ॥ यस्त्वं प्रदर्श्यासितकुन्तलावृतं मुकुन्दवक्रं सुकपोलमुन्नसम् ॥ शोकापनोदस्मितलेशसुन्दरं करोषि पारोक्ष्यमसाधु ते कृतम् ॥२०॥ क्रूरस्त्वमक्रूरसमाख्यया स्म नश्चक्षुर्हि दत्तं हरसे बताज्ञवत् ॥ येनैकदेशेऽखिलसर्गसौष्ठवं त्वदीयमद्राक्ष्म वयं मधुद्विषः ॥ २१ ॥

भी वृथा वियोग करदेताहै इसीसे तेरी क्रीड़ा बालकोंके समान है अर्थात् तू मूर्ख है ॥ १९ ॥ जो तू श्याम अलकोंसे आच्छादित सुन्दर कपोल ऊंची नासिकावाला शोच मिटानेवाले मंदहास्यके लेशमात्रसे भी शोभायमान श्रीकृष्णचन्द्रके मुखका एकवार दर्शन कराय पीछे छिपा लेता है हमने तेरा क्या अपराध किया है ? ॥२०॥ दान करके लेता है इसलिये तू बड़ा कठोर है ( अक्रूर लिये जाता है मैं तो नहीं लिये जाता यदि विधाता यह कहै तो इसके उत्तरमें गोपियें कहती हैं कि, ) अरे विधाता ! निर्दयी अक्रूर नाम धरकर तूही आया है सो अपने दियेहुए कृष्णरूप नेत्र अज्ञानीकी समान हरके लिये जाता है जिस तेरी दी हुई आँखसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके एक एक अंगमें तेरी संपूर्ण सृष्टिकी सुन्दरता

हम देखती हैं ॥ २१ ॥ अरे ! रे !! क्षणभंग स्नेहवाले नंदके पुत्रकी मुसकानसे मोहित हुईं घरमें बंधु और पुत्र पतियोंको छोड़ हम साक्षात् उनकी दासी हुईं परन्तु बड़े आश्चर्यकी बात है, वह हमारी ओरको दृष्टि उठाकर देखता भी नहीं। जान पड़ता है कि,उसे नित्य प्रति नये नये प्यारे लगते हैं ॥ २२ ॥ मथुराकी स्त्रियोंको इस रातका सबेरा अच्छा होगा, क्योंकि उनके मनोरथ निश्चय सच्चे होंगे। देखो जो स्त्रियें मथुरामें पधारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका मुख,कि, जो कटाक्षसे वृद्धिंगत और मुसकानरूप जिसमें रस ऐसे सुन्दर रसका पान करेंगी ॥ २३ ॥ हे बालाओ ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र यद्यपि माता पिता आदिके पराधीन हैं और धीर हैं परन्तु तो भी उन स्त्रियोंके मदके समान मीठे भाषणोंसे इनका चित्त

न नन्दसूनुः क्षणभंगसौहृदः समीक्षते नः स्वकृतातुरा बत ॥ विहाय गेहान्स्वजनान्सुतान्पतींस्तद्दास्यमद्धोपगता नवप्रियः ॥२२॥ सुखं प्रभाता रजनीयमाशिषः सत्या बभूवुः पुरयोषितां ध्रुवम् ॥ याः सम्प्रविष्टस्य मुखं व्रजस्पतेः पास्यन्त्यपांगोत्कलितस्मितासवम् ॥ २३ ॥ तासां मुकुन्दो मधुमंजुभाषितैर्गृहीतचित्तः परवान्मनस्व्यपि ॥ कथं पुनर्नः प्रतियास्यतेऽबला ग्राम्याः सलज्जस्मितविभ्रमैर्भ्रमन् ॥२४॥ अद्य ध्रुवं तत्र दृशो भविष्यते दाशार्हभोजांधकवृष्णिसात्वताम् ॥ महोत्सवः श्रीरमणं गुणास्पदं द्रक्ष्यंति ये चाध्वनि देवकीसुतम् ॥ २५ ॥ मैतद्विधस्याकरुणस्य नाम भूदक्रूर इत्येतदतीव दारुणः ॥ योसावनाश्वास्य सुदुःखितं जनं प्रियात्प्रियं नेष्यति पारमध्वनः ॥ २६ ॥ अनार्द्रधीरेष समास्थितो रथं तमन्वमी च त्वरयन्ति दुर्मदाः ॥ गोपा अनोभिः स्थविरैरुपेक्षितं दैवं च नोऽद्य प्रतिकूलमीहते ॥ २७ ॥

हरण होजायगा, व उन स्त्रियोंके लजीले मंदहास्य व विलासोंसे भ्रम जायँगे इसलिये जो अपने गाँवकी रहनेवाली हैं उनके निकट पीछे किस प्रकार आवैंगे ॥ २४ ॥ आज तो मथुरामें दाशार्हवंशी, भोजवंशी, यादवोंकी आँखोंको निश्चय आनन्द होगा, क्योंकि लक्ष्मीके संग रमण करनेवाले संपूर्ण गुणयुक्त देवकीनंदन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको जो पुरुष मार्गमें देखेंगे उनके नेत्रोंको निश्चयही बड़ा आनन्द होगा ॥ २५ ॥ ऐसे क्रूर कर्म करनेवाले निर्दयीका अक्रूरनाम किसने रक्खा है, जो यह निर्दयी बहुत दुःखित हमारे विना पूँछे प्राणोंसे प्यारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको हमारी आँखोंसे दूर लियेजाता है ॥ २६ ॥ देखो ! यह कठोरबुद्धि कृष्ण रथमें जाबैठे तिसपर यह अभागे ग्वाल गाड़ीको

शीघ्रही हाँकनेकी चेष्टा करते हैं ऐसी अनीतिको होताहुआ देखकर कोई बडा बूढा भी मने नहीं करता इससमय किसी गोपके विघ्न होजाता तो बुरा शकुन विचारकर श्रीकृष्ण नहीं जाते; हाय ! हाय ! ! आज दैवही हमारे प्रतिकूल चेष्टा करताहै ॥ २७ ॥ फिर गोपियें बोलीं कि, सखी ! हम-सब चलकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मने करेंगी और उनके रथके आगे जाय, आडी पडकर कहेंगी कि, यदि आप जातेही हैं तो हमारी छातीपर रथका पहिया उतारकर चले जाओ और हमारे कुलके बड़े बूढे भी क्या करेंगे, क्योंकि जो आधेक्षणको भी नहीं छूट सक्ते, उन्हीं मुकुन्दका वियोगकर दैवने हमारे चित्त दीन कर दिये हैं ॥२८॥ हे गोपियो ! और देखो सखी ! उन्हीं कृष्णकी स्नेहभरी मनोहर मुसकान मनोहर लीलापूर्वक चितवन आलिंगनसे रासकी सभामें अत्यन्त बड़ी रात्रियें एक क्षणके समान बीत गईं थीं, अब विना श्रीकृष्णचन्द्र

निवारयामः समुपेत्य माधवं किं नोऽकरिष्यन्कुलवृद्धबान्धवाः ॥ मुकुंदसंगान्निमिषार्धदुस्त्यजाद्दैवेन विध्वंसितदीनचेतसाम् ॥ २८ ॥ यस्यानुरागललितस्मितवल्गुमंत्रलीलावलोकपरिरंभणरासगोष्ठ्याम् ॥ नीताः स्म नः क्षणमिव क्षणदा विना तं गोप्यः कथं न्वतितरेम तमो दुरंतम् ॥२९॥ योऽह्नः क्षये व्रजमनंतसखः परीतो गोपैर्विशन्खुररजश्छुरितालकस्रक् ॥ वेणुं क्वणन्स्मितकटाक्षनिरीक्षणेन चित्तं क्षिणोत्यमुमृते नु कथं भवेम ॥ ३०॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं ब्रुवाणा विरहातुरा भृशं व्रजस्त्रियः कृष्णविषक्तमानसाः ॥ विसृज्य लज्जां रुरुदुः स्म सुस्वरं गोविंद दामोदर माधवेति ॥ ॥ ३१ ॥ स्त्रीणामेवं रुदंतीनामुदिते सवितर्यथ ॥ अक्रूरश्चोदयामास कृतमैत्रादिको रथम् ॥ ३२ ॥

आनंदकंदके विरहरूपी दुःखके समुद्रको कैसे तरेंगी ? ॥ २९ ॥ संध्यासमय बलदेवजीके संग ग्वालबालोंसे वेष्टित हो बाँसुरी बजाते जिनके बाल और माला गायोंके खुरोंकी धूरिसे परिपूर्ण रहते थे, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र व्रजमें आनेके समय कुछेक हँसते हुए कटाक्ष सहित दृष्टिसे हमारे चित्तको हरलेतेथे उन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके विना अब हम किसप्रकार जीवन धारण करेंगी ? ॥३०॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित! इसप्रकार अत्यन्त विरहमें व्याकुल भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये, गोपियें लज्जा त्याग हे गोविन्द ! हे दामोदर ! हे माधव ! इसभाँति पुकार पुकारकर रोनेलगीं ॥३१॥ हे राजन् ! इसप्रकार गोपियें विलाप कर रहीं थीं कि, इतनेहीमें श्रीसूर्यनारायण उदित होगये, इसके उपरान्त महात्मा

अक्रूरजीने संध्योपासनकर रथ हाँका तब गोपियें हाहाकारकर रोतीहुई कहनेलगीं ॥ ३२ ॥ केशवमूर्तिके वियोगमें यशोदा व गोपियें इसप्रकार व्याकुल हो हाहाकर करनेलगीं, इसके उपरान्त नंदादिक संपूर्ण व्रजवासी ग्वालबाल दूध, दही, माखनसे भरे कलशोंको ले गाडियोंमें बैठकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके संग चले ॥३३॥ और श्रीकृष्णमें आसक्त मन गोपियें श्रीकृष्णके पीछे जाय कदाचित् श्रीकृष्ण लौट आवें, इस प्रकार पैंड़ा देखनेलगीं ॥ ३४ ॥ यादवश्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने चलनेके समय उन गोपियोंको व्याकुल देख "शीघ्रही आऊंगा" ऐसे प्रेम सहित वचन दूतसे कहलाकर शान्त किया ॥ ३५ ॥ हे परीक्षित ! जहाँतक रथकी ध्वजा देखी, तहाँतक तो रथकी धूल उडती देखी और तब तक गोपियें

गोपास्तमन्वसज्जंत नंदाद्याः शकटैस्ततः ॥ आदायोपायनं भूरि कुंभान्गोरससंभृतान् ॥ ३३ ॥ गोप्यश्च दयितं कृष्ण मनुव्रज्यानुरंजिताः ॥ प्रत्यादेशं भगवता कांक्षंत्यश्चावतस्थिरे ॥ ३४ ॥ तास्तथा तप्यतीर्वीक्ष्य स्वप्रस्थाने यदूत्तमः ॥ सांत्वयामास सप्रेमैरायास्य इति दौत्यकैः ॥ ३५ ॥ यावदालक्ष्यते केतुर्यावद्रेणू रथस्य च ॥ अनुप्रस्थापितात्मानो लेख्यानीवोपतस्थिरे ॥३६॥ ता निराशा निववृतुर्गोविंदविनिवर्तने ॥ विशोका अहनी निन्युर्गायंत्यः प्रियचेष्टितम् ॥३७॥ भगवानपि संप्राप्तो रामाक्रूरयुतो नृप ॥ रथेन वायुवेगेन कालिंदीमघनाशिनीम् ॥ ३८ ॥ तत्रोपस्पृश्य पानीयं पीत्वा मृष्टं मणिप्रभम् ॥ वृक्षखंडमुपव्रज्य सरामो रथमाविशत् ॥ ३९ ॥ अक्रूरस्तावुपामंत्र्य निवेश्य च रथोपरि ॥ कालिंद्या ह्रदमागत्य स्नानं विधिवदाचरत् ॥ ४० ॥

भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये चित्रकी नाईं लिखीसी खड़ीरहीं ॥ ३६ ॥ परन्तु जब जाना कि, अब मुरलीमनोहर नहीं आवेंगे, तब वह गोपियें अत्यन्त व्याकुल हो लौटीं और शोक प्रकाशकर काल बिताने लगीं ॥ ३७ ॥ पवनकी तुल्य वेगवाले रथमें बैठ बलदेव अक्रूर सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र, संपूर्ण पापोंके नाश करनेवाली यमुनाके निकट पहुँचे ॥ ३८ ॥ वहाँ पहुँच हाथ पांव धो आचमन कर, निर्मल मीठा जल पी, फिर बगीचेमें आनकर बलरामसहित रथमें बैठगये ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त महात्मा अक्रूरभी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तथा बलरामजीको

रथमें बैठाल और उनसे आज्ञा मॉग कालिंदीमें विधिपूर्वक स्नान करनेलगे ॥ ४० ॥ और जलमें गोता मारकर गायत्रीका जप करते २ महात्मा अक्रूरजीने कृष्ण बलदेवको देखा ॥ ४१ ॥ फिर अक्रूरजीको भ्रम हुआ कि, रामकृष्णको तो मैं रथमें बैठालकर आया था, सो यहाँ कैसे आये ? कदाचित् रथमेंसे उतर तो न आये हों, इसलिये निकलकर देखूं, इस प्रकार विचार करने लगे ॥ ४२॥ फिर अक्रूरजीने निकलकर देखा कि, पह लेके समान कृष्ण बलदेव रथमें विराजमान हैं, उससमय अक्रूरजी महाविस्मयको प्राप्त होकर कहने लगे कि, जलके भीतर जो मुझे दर्शन हुवा सो मिथ्या है, इस प्रकार बुद्धिसे निश्चयकर फिर गोता मारा, तो सिद्ध, चारण, गन्धर्व, देवता, नर्त्तक, स्तुति कर रहेहैं और भगवान् शेषजी विराजमान

**निमज्ज्य तस्मिन्सलिले जपन्ब्रह्म सनातनम् ॥ तावेव ददृशेऽक्रूरो रामकृष्णौ समन्वितौ ॥ ४१ ॥ तौ रथस्थौ कथमिह सुतावानकदुंदुभेः ॥ तर्हि स्वित्स्यंदने न स्त इत्युन्मज्ज्य व्यचष्ट सः ॥४२ ॥ तत्रापि च यथापूर्वमासीनौ पुनरेव सः ॥ न्यमज्जद्दर्शनं यन्मे मृषा किं सलिले तयोः ॥४३॥ भूयस्तत्रापि सोऽद्राक्षीत्स्तूयमानमहीश्वरम् ॥ सिद्धचारणगंधर्वैरसुरैर्नतकंधरैः ॥४४॥ सहस्रशिरसं देवं सहस्रफणमौलिनम् ॥ नीलांबरं बिसश्वेतं शृंगैः श्वेतमिव स्थितम् ॥ ४५ ॥ तस्योत्संगे घनश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ पुरुषं चतुर्भुजं शांतं पद्मपत्रारुणेक्षणम् ॥ ४६ ॥ प्रसन्नचारुवदनं चारुहासनिरीक्षणम् ॥ सुभ्रून्नसं चारुकर्णं सुकपोलारुणाधरम् ॥ ४७ ॥ प्रलंबपीवरभुजं तुंगांसोरःस्थलश्रियम् ॥ कंबुकण्ठं निम्ननाभिं वलिमत्पल्लवोदरम् ॥४८॥ बृहत्कटितटश्रोणिकरभोरुद्वयान्वितम् ॥ चारुजानुयुगं चारुजंघायुगलसंयुतम् ॥४९॥**

हैं ऐसा देखा ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ जिनके सहस्रशिर मुकुटोंसहित सहस्रही फण, नीले वस्त्र धारण किये कमलनाली तुल्य श्वेतवर्ण कैलासके समान प्रकाशमान शेषजीको देखा ॥ ४५ ॥ शेषजीके ऊपर कुण्डलसे विराजमान श्याम और पीतवस्त्रोंको धारण किये चार भुजा शांतस्वरूप पुरुष कमलके पत्तोंके समान अरुण नेत्र ॥ ४६॥ सुन्दर प्रसन्न मुख सुन्दर हास्यभरी चितवन, सुन्दर भ्रुकुटी और शोभायमान नासिका, सुंदर कर्ण सुन्दर कपोल और अरुण ओष्ठ ॥ ४७ ॥ लम्बी मोटी भुजा, विशाल हृदयमें लक्ष्मी विराजमान, गोल शंखसी ग्रीवा, तीन बलि जिसमें पडरहीं शोभायमान जिनकी नाभि पीपलके पत्तेके समान चिकना उदर ॥ ४८ ॥ पतली कमर और बृहत् श्रोणीसे शोभायमान दोनों जंघा ॥ ४९ ॥

लम्बायमान दोनों गुलफ, लाल नखोंके समूहकी कांतिसे वेष्टित, कोमल अंगुली; सुन्दर चरणकमल ॥ ५० ॥ बहुत मोलके मणियोंसे जटित किरीट, कडे, बाजूबन्द और कमर कर्धनी, यज्ञोपवीत, मोतियोंके हार, चरणोंमें नूपुर तथा कानोंमें कुण्डल जो पहर रहे हैं, उनसे अत्यन्तही प्रकाशमान हैं ॥ ५१ ॥ कमल और शंख, चक्र, गदाको धारण किये भृगुलताका चिह्न जिनकी छातीमें प्रकाशमान, कौस्तुभमणिकी जिनके धुकधुकी ॥ ५२ ॥ सुनंद नंद जिनमें मुखिया ऐसे पार्षद, सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार और ब्रह्मा महादेवादि देवता मरीच्यादि जो ब्राह्मण, प्रह्लाद, नारद,वसु जिनमें मुख्य इसप्रकार उत्तम भक्त अलग अलग भावसे उनकी स्तुति कररहे हैं ॥५३॥५४॥ और श्री, पुष्टि,वाणी, कान्ति, कीर्ति,

तुङ्गगुल्फारुणनखव्रातदीधितिभिर्वृतम् ॥ नवांगुल्यंगुष्ठदलैर्विलसत्पादपंकजम् ॥ ५० ॥ सुमहार्हमणिव्रातकिरीटकटकांगदैः ॥ कटिसूत्रब्रह्मसूत्रहारनूपुरकुण्डलैः ॥ ५१ ॥ भ्राजमानं पद्मकरं शंखचक्रगदाधरम् ॥ श्रीवत्सवक्षसं भ्राजत्कौस्तुभं वनमालिनम् ॥ ६२ ॥ सुनंदनंदप्रमुखैः पार्षदैः सनकादिभिः ॥ सुरेशैर्ब्रह्मरुद्राद्यैर्नवभिश्च द्विजोत्तमैः ॥ ५३ ॥ प्रह्लादनारदवसुप्रमुखैर्भागवतोत्तमैः ॥ स्तूयमानं पृथग्भावैर्वचोभिरमलात्मभिः ॥५४॥ श्रिया पुष्ट्या गिरा कांत्या कीर्त्या तुष्ट्येलयोर्जया ॥ विद्ययाऽविद्यया शक्त्या मायया च निषेवितम् ॥५५॥ विलोक्य सुभृशं प्रीतो भक्त्या परमया युतः ॥ हृष्यत्तनूरुहो भावपरिक्लिन्नात्मलोचनः ॥ ५६ ॥ गिरा गद्गदयाऽस्तौषीत्सत्त्वमालंब्य सात्त्वतः ॥ प्रणम्य मूर्ध्नावहितः कृतांजलिपुटः शनैः ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्भाग० म० द० पूर्वार्धेऽक्रूरप्रतियानं नामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

तुष्टि, इला, ऊर्जा, विद्या, अविद्या, शक्ति, माया जिनका निरंतर सेवन करती हैं ॥ ५५ ॥ ऐसे परिपूर्ण रूप साक्षात् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन कर अत्यन्त प्रसन्न हो, परमभक्तिको प्राप्त हो, देहमें रोमांच होगये और भक्तिके कारण नेत्रोंमें आँसू भरि आये, ऐसे महात्मा अक्रूरजी मस्तक नवाय प्रमाण कर, सावधान हो, हाथ जोड, धीरेसे सत्त्वगुणका आश्रय ले गद्गदवाणीसे उनकी स्तुति करने लगे ॥ ५६ ॥ ५७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां अक्रूरप्रतियानं नामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

दोहा—चालिसमें अक्रूरने, लख हरि चरित अपार । सगुण निर्गुणकी भक्तिसे, बिनवत वारम्वार ॥ ४० ॥ अक्रूरजी बोले कि, हे कृष्ण ! संपूर्ण कारणोंके कारण नारायण आदिपुरुष अविनाशी जिनकी नाभिमें उत्पन्न हुए कमलसे ब्रह्मा हुए और उस ब्रह्मासे यह लोक उत्पन्न हुआ, तुमको मैं नमस्कार करताहूं ॥१॥ पृथ्वी, जल, अग्नि, पवन, आकाश, अहंकार, महत्तत्त्व, पुरुष, मन, इन्द्रिय, समस्त इन्द्रियोंके लिये विषयसे संपूर्ण देवता यह जो जगतके कारण हैं सो तुम्हारेही अंगसे हुये हैं ॥२॥ ब्रह्मासे आदि लेकर जड जो सम्पूर्ण तत्त्व हैं, सो अपने स्वरूपको नहीं जानते और जीव हैं

अक्रूर उवाच ॥ नतोऽस्म्यहं त्वाखिलहेतुहेतुं नारायणं पूरुषमाद्यमव्ययम् ॥ यन्नाभिजातादरविंदकोशाद्ब्रह्माऽऽविरासीद्यत एष लोकः ॥ १ ॥ भूस्तोयमग्निः पवनः खमादिर्महानजादिर्मन इन्द्रियणि ॥ सर्वेन्द्रियार्था विबुधाश्च सर्वे ये हेतवस्ते जगतोंगभूताः ॥ २ ॥ नैते स्वरूपं विदुरात्मनस्ते ह्यजादयोऽनात्मतया गृहीताः ॥ अजोऽनुबद्धः स गुणैरजाया गुणात्परं वेद न ते स्वरूपम् ॥ ३ ॥ त्वां योगिनो यजंत्यद्धा महापुरुषमीश्वरम् ॥ साध्यात्मं साधिभूतं च साधिदैवं च साधवः ॥ ४ ॥ त्रय्या च विद्यया केचित्त्वां वै वैतानिका द्विजाः ॥ यजंते विततैर्यज्ञैर्नानारूपामराख्यया ॥ ५ ॥ एकेत्वाऽखिलकर्माणि संन्यस्योपशमं गताः ॥ ज्ञानीनो ज्ञानयज्ञेन यजंति ज्ञानविग्रहम् ॥ ६ ॥

सो तत्त्वोंको जानते हैं, अपने स्वरूपको नहीं जानते, मायाके गुणोंसे बँधेहुए जीव गुणोंसे अलग तुम्हारे स्वरूपको नहींजानते ॥ ३ ॥ ब्रह्माके उपासक महापुरुष ईश्वर तुम हो, तुम्हारी ही पूजा करते हैं और इन्द्रिय, पंचभूत, देवता, इनके साक्षी अन्तर्यामी तुम हो, इसीलिये तुम्हारी साधुलोग पूजा करते हैं, ॥४॥ और कोई एक कर्मोंमें निष्ठावाले, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेदसे यज्ञोंका विस्तार करके अनेक रूप देवताओंका नाम लेलेकर पूजा करते हैं ॥ ५ ॥ और कोई कोई ज्ञानी पुरुष संपूर्ण कर्मोंको त्याग, समाधिमें आनकर ज्ञानरूप तुम्हारा पूजन करते हैं * ॥ ६ ॥

* शंका—योगमें बडे चतुर, ऐसे योगीजन सब ससारके सुखको त्यागकर जिस ब्रह्ममें मिल जाते हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र हैं, यह शका हमको वारम्बार होतीहै ' उत्तर—जिस ब्रह्मको मुमुक्षु लोग जाते हैं, उस ब्रह्मको योगीजन नहीं जासक्ते, वह ब्रह्म बडा कठिन है, परन्तु ससारमें अपने अपने इष्टको ब्रह्मके स्वरूपकी नाईं बडाई करके सब प्राणी वर्णन करते हैं, इस लिये अक्रूरभी कृष्णको ब्रह्मस्वरूप करके वर्णन करते हैं ॥

और दूसरे पुरुष विष्णुकी दीक्षा लेकर नारदपंचरात्रमें कही पूजाकी विधिसे वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, इन भेदोंसे बहुत रूप और नारायण रूपसे एकरूप आपकीही पूजा करते हैं ॥ ७ ॥ और कोई कोई पुरुष शिवजीके कहे शैवमार्ग और पाशुपतमार्गसे शिवरूप तुमको हे भगवन् ! अनेक प्रकारसे उपासना करते हैं ॥ ८ ॥ हे सर्वदेवतारूप ! हे समर्थ ! जो पुरुष और देवताओंके भक्त हैं और देवताओंमें उनके मन लग रहेहैं वह सबके ईश्वर तुम्हारीही पूजा करते हैं, क्योंकि आप सब देवताओंके रूप हैं ॥ ९ ॥ हे प्रभो ! जैसे पर्वतोंसे निकली मेघके जलसे परिपूर्ण हो नदियें चारों ओरसे बह बहकर समुद्रमें जा मिलतीहैं उसीप्रकार सब देवताओंके मार्ग अन्तमें तुमहीमें आनकर मिलजाते हैं ॥ १० ॥ सत, रज, तम यह

**अन्ये च संस्कृतात्मानो विधिनाऽभिहितेन ते ॥ यजंति त्वन्मयास्त्वां वै बहुमूर्त्येकमूर्तिकम् ॥ ७ ॥ त्वामेवान्ये शिवोक्तेन मार्गेण शिवरूपिणम् ॥ बह्वाचार्यविभेदेन भगवन्समुपासते ॥ ८ ॥ सर्व एव यजंति त्वां सर्वदेवमयेश्वरम् ॥ येऽप्यन्यदेवताभक्ता यद्यप्यन्यधियः प्रभो ॥ ९ ॥ यथाऽद्रिप्रभवा नद्यः पर्जन्यापूरिताः प्रभो ॥ विशंति सर्वतः सिंधुं तद्वत्त्वां गतयोंततः ॥ १० ॥ सत्त्वं रजस्तम इति भवतः प्रकृतेर्गुणाः ॥ तेषु हि प्राकृताः प्रोता आब्रह्मस्थावरादयः ॥ ११ ॥ तुभ्यं नमस्तेऽस्त्वविषक्तदृष्टये सर्वात्मने सर्वधियां च साक्षिणे ॥ गुणप्रवाहोऽयमविद्यया कृतः प्रवर्तते देवनृतिर्यगात्मसु ॥ १२ ॥ अग्निर्मुखं तेऽवनिरंघ्रिरीक्षणं सूर्यो नभो नाभिरथो दिशः श्रुतिः ॥ द्यौः कं सुरेंद्रास्तव बाहवोऽर्णवाः कुक्षिर्मरुत्प्राणबलं प्रकल्पितम् ॥ १३ ॥ रोमाणि वृक्षौषधयः शिरोरुहा मेघाः परस्यास्थिनखानि तेऽद्रयः ॥ निमेषणं रात्र्यहनी प्रजापतिर्मेढ्रस्तु वृष्टिस्तव वीर्यमिष्यते ॥ १४ ॥**

तुम्हारी प्रकृतिके गुण हैं, इन गुणोंमें ब्रह्म आदि स्थावर तक सब जीव पोयेहुए हैं, वे गुण प्रकृतिमें और प्रकृति तुममें ॥ ११ ॥ संसारमें अलिप्तबुद्धि जिसके आत्मा सब प्राणियोंकी बुद्धिके साक्षी तुम हो, सो मैं आपको नमस्कार करता हूं आविद्यासे हुआ गुणका प्रभाववाला संसार देवता, मनुष्य, पशु, पक्षी इनकी देहमेंही प्रवृत्त होता है, इसलिये इनमें और आपमें बड़ा अन्तर है ॥ १२ ॥ अग्निमें तुम्हारा मुख है, पृथ्वी तुम्हारा चरण है, सूर्य नेत्र, आकाश नाभि, दिशा कान, स्वर्ग मस्तक, देवता भुजा और समुद्र कोंख है, पवन प्राणरूप तथा बलरूप कल्पना किया है ॥ १३ ॥ वृक्ष औषधि देहमें रोम, मेघ तुम्हारे केश, पर्वत तुम्हारे हाड और नख हैं, रात्रि दिन पलकोंका खोलना तथा बंद करना है, प्रजापति तुम्हारा मेढ्र है

और वर्षाको तुम्हारा वीर्य कहते हैं ॥ १४ ॥ तुम अविनाशी पुरुषमेंही लोकपालोंसहित लोक स्थित हैं और वह बहुत जीवोंसे व्याप्त हैं, छोटे कीडे चलते हैं, गूलरमें भुनगे उडते हैं उसीप्रकार मनकी वृत्तिसे जाननेमें आओ जो तुम हो तिनमें अनंत ब्रह्माण्ड फिरतेहैं ॥ १५ ॥ इस संसारमें लीला करनेके लिये आप जो जो रूप धारण करतेहो उनसे शोक दूरकर लोग आनन्दसे तुम्हारे यशको गातेहैं ॥ १६ ॥ सत्यव्रतको माया दिखानेके लिये मत्स्यरूप धरकर प्रलयके समुद्रमें विचरनेवाले तुम्हारे अर्थ नमस्कार है, मधुकैटभ दैत्यको मारनेके लिये हयग्रीवरूप धरनेवाले आपको नमस्कार है ॥ १७ ॥ मंदराचल पर्वतके धारण करनेवाले बड़े कच्छपरूप तुम्हारे अर्थ नमस्कार है । पृथ्वी लानेके

त्वय्यव्ययात्मन्पुरुषे प्रकल्पिता लोकाः सपाला बहुजीवसंकुलाः ॥ यथा जले संजिहते जलौकसोऽप्युदुंबरे वा मशका मनोमये ॥ १५ ॥ यानियानीह रूपाणि क्रीडनार्थं बिभर्षि हि ॥ तैरामृष्टशुचो लोका मुदा गायंति ते यशः ॥ १६ ॥ नमः कारणमत्स्याय प्रलयाब्धिचराय च ॥ हयशीर्ष्णे नमस्तुभ्यं मधुकैटभमृत्यवे ॥ १७ ॥ अकूपाराय बृहते नमो मंदरधारिणे ॥ क्षित्युद्धारविहाराय नमः सूकरमूर्तये ॥ १८ ॥ नमस्तेऽद्भुतसिंहाय साधुलोकभयापह ॥ वामनाय नमस्तुभ्यं क्रांतत्रिभुवनाय च ॥ १९ ॥ नमो भृगूणां पतये दृप्तक्षत्रवनच्छिदे ॥ नमस्ते रघुवर्याय रावणांतकराय च ॥ २० ॥ नमस्ते वासुदेवाय नमः संकर्षणाय च ॥ प्रद्युम्नायाऽनिरुद्धाय सात्त्वतां पतये नमः ॥ २१ ॥ नमो बुद्धाय शुद्धाय दैत्यदानवमोहिने ॥ म्लेच्छप्रायक्षत्रहंत्रे नमस्ते कल्किरूपिणे ॥ २२ ॥

लिये वाराहरूप आपको नमस्कार है ॥ १८ ॥ साधुपुरुषोका भय दूर करनेवाले अद्भुत नृसिंहरूप धरनेवाले आपको नमस्कार है । वामनरूप होकर तीनों लोक नापनेवाले तुम्हें नमस्कार है ॥ १९ ॥ गर्वीले क्षत्रियरूप वनको काटनेवाले भृगुवंशियोके पति परशुराम तुमको नमस्कार है । रावणके मारनेवाले रघुवंशियोंमें श्रेष्ठ श्रीरामचन्द्ररूप आपको नमस्कार है ॥ २० ॥ वासुदेवरूप तुमको नमस्कार है, संकर्षणरूप तुमको नमस्कार है, प्रद्युम्न और अनिरुद्धरूप तुमको नमस्कार है, भक्तोंके पति तुमको नमस्कार है ॥ २१ ॥ दैत्य दानवोके मोहित करनेवाले शुद्धबुद्धरूप तुमको नमस्कार है। म्लेच्छ क्षत्रियोको मारनेवाले कल्कीरूप तुमको नमस्कार है ॥ २२ ॥

हे भगवन् ! यह जीव तुम्हारी मायासे मोहित हो अहंता ममतारूप दुराग्रहसे कर्ममार्गोंमें भ्रमण करता है ॥ २३ ॥ हे विभो ! मैंभी स्वप्नके समान आत्मा, पुत्र, घर, स्त्री, धन, भाई, बन्धु इत्यादिमें मूर्खतासे सत्यबुद्धि कर भ्रमण करताहूं ॥ २४ ॥ अनित्य आत्मा दुःखरूप है उनको नित्य आत्मा सुखरूप जानताहूं और सुखदुःखमें क्रीडा करनेवाला अज्ञानसे भरा मैं अपने प्रिय तुमको नहीं जानता ॥ २५ ॥ जैसे अज्ञानी पुरुष सिवारसों ढके जलको छोड सूर्यकी किरणोंसे बालू चमकते जलके लिये जातेहैं ॥ उसी प्रकार मायासे ढके तुमको त्याग देहादिकोंमें मेरा मन लगरहाहै ॥ २६ ॥ कृपणबुद्धि अर्थात् विषयोंमें बुद्धि लगनेसे काम्य कर्मसे क्षुभितहुए मनको रोकनेमें असमर्थ नहीं हूं परन्तु बलवान्

भगवञ्जीवलोकोऽयं मोहितस्तव मायया ॥ अहं ममेत्यसद्ग्राहो भ्राम्यते कर्मवर्त्मसु ॥ २३ ॥ अहं चात्मात्मजागारदारार्थस्वजनादिषु ॥ भ्रमामि स्वप्नकल्पेषु मूढः सत्यधिया विभो ॥ २४ ॥ अनित्यानात्मदुःखेषु विपर्ययमतिर्ह्यहम् ॥ द्वंद्वारामस्तमोविष्टो न जाने त्वाऽऽत्मनः प्रियम् ॥ २५ ॥ यथाऽबुधो जलं हित्वा प्रतिच्छन्नं तदुद्भवैः ॥ अभ्येति मृगतृष्णां वै तद्वत्त्वाऽहं पराङ्मुखः ॥ २६ ॥ नोत्सहेऽहं कृपणधीः कामकर्महतं मनः ॥ रोद्धुं प्रमाथिभिश्चाक्षैर्ह्रियमाणमितस्ततः ॥ २७ ॥ सोऽहं तवांघ्र्युपगतोऽस्म्यसतां दुरापं यच्चाप्यहं भवदनुग्रह ईश मन्ये ॥ पुंसो भवेद्यर्हि संसरणापवर्गस्त्वय्यब्जनाभ सदुपासनया मतिः स्यात् ॥ २८ ॥ नमो विज्ञानमात्राय सर्वप्रत्यक्षहेतवे ॥ पुरुषेशप्रधानाय ब्रह्मणेऽनंतशक्तये ॥ २९ ॥

इन्द्रियें मनको इधर उधर चलायमान कर देतीहैं ॥ २७ ॥ हे परमेश्वर ! हे पद्मनाभ ! विषयीपुरुषोंको दुर्लभ मैं आपके चरणारविन्दोंकी शरण आया हूं और तुम्हारी शरण आना, यह भी आपकेही अनुग्रहसे हुआहै ऐसे मानताहूं, क्योंकि जब पुरुषका संसार छूटनहार होताहै, तब हे कमलनाभ ! साधुओंकी सेवा करतेहैं उस सेवासे तुममें आनकर बुद्धि लगती है परन्तु तुम्हारी कृपा विना साधुओंकी सेवा भी नहीं बनती और तुममें बुद्धि भी नहीं लगसक्ती है ॥ २८ ॥ विज्ञानमूर्ति समस्त ज्ञानके कारण पुरुष, काल, माया इनरूप ब्रह्म तुम हो, इसलिये हे

अनन्तशक्ति ! मैं आपको नमस्कार करता हूं ॥ २९ ॥ हे समर्थ ! हे इन्द्रियोंके प्रेरनेवाले ! चित्तके अधिष्ठाता सब प्राणियोंके आश्रय ! तुमको मैं नमस्कार करताहूं तुम्हारी शरणमें प्राप्त हुए मेरी रक्षा करो ॥ ३० ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां अक्रूरस्तुति र्नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४० ॥ दोहा–इकतालिस अध्यायमें, मथुरा कियो प्रवेश। रजकवधो माली दियो, शुभ वरदान व्रजेश ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् ! इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने स्तुति करते हुए अक्रूरजीको जलके भीतर अपना स्वरूप दिखलाकर फिर जैसे नट अपने स्वांगको दिखलाकर समेट लेताहै, उसी प्रकार समेट लिया ॥ १ ॥ अक्रूरजी भी श्रीकृष्णचन्द्रको जलमेंसे अन्तर्धान हुआ देख

नमस्ते वासुदेवाय सर्वभूतक्षयाय च ॥ हृषीकेश नमस्तुभ्यं प्रपन्नं पाहि मां प्रभो ॥ ३० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे अक्रूरस्तुतिर्नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स्तुवतस्तस्य भगवान्द र्शयित्वा जले वपुः ॥ भूयः समाहरत्कृष्णो नटो नाट्यमिवात्मनः ॥ १ ॥ सोपि चांतर्हितं वीक्ष्य जलादुन्मज्ज्य सत्वरः ॥ कृत्वा चावश्यकं सर्वं विस्मितो रथमागमत् ॥ २ ॥ तमपृच्छद्धृषीकेशः किं ते दृष्टमिवाद्भुतम् ॥ भूमौ वियति तोये वा तथा त्वां लक्षयामहे ॥ ३ ॥ अक्रूर उवाच ॥ अद्भुतानीह यावंति भूमौ वियति वा जले ॥ त्वयि विश्वात्मके तानि किं मेऽदृष्टं विपश्यतः ॥ ४ ॥ यत्राद्भुतानि सर्वाणि भूमौ वियति वा जले ॥ तं त्वाऽनुपश्यतो ब्रह्मन्किं मे दृष्टमिवाद्भुतम् ॥ ५ ॥

अत्यन्त शीघ्रतासहित जलमेंसे निकल सम्पूर्ण सन्ध्योपासन कर आश्चर्य मान रथके निकट आये ॥२॥ इनको देखकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे अक्रूर ! पृथ्वीमें, जलमें, आकाशमें तुमने ऐसी आश्चर्य वस्तु क्या देखी है, क्योंकि तुम आश्चर्यरूप चकितसे दिखाई देतेहो ॥३॥ तब अक्रूरजी बोले कि, इस संसारमें, पृथ्वीमें, जलमें, जितने आश्चर्य हैं वह सब आश्चर्य विश्वरूप आपमें विद्यमान हैं, सो तुम्हारा मैंने दर्शन किया ॥४॥ जो तुममें सब आश्चर्य भरे हैं जब तुम्हारा दर्शन मैंने कर लिया फिर हे परमेश्वर ! पृथ्वी, आकाश और इस संसारमें क्या आश्चर्य देखना शेष रहगया? ॥५॥

ऐसे कह गांदिनीके पुत्र महात्मा अक्रूरजीने रथ हांका और तीसरेही पहरतक मथुरापुरीमें राम कृष्णको पहुँचादिया ॥ ६ ॥ हे राजन् ! मार्गोंमें ग्रामोंके मनुष्य जहाँ तहाँ इकट्ठे हो कृष्णबलदेवका दर्शन कर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनके रूपमेंसे अपनी दृष्टिके हटानेको भी समर्थ न हुए॥ ७ ॥ हे महाराज ! इसी बीचमें नन्दादिक समस्त व्रजवासी आगे आनकर मथुराके बागमें कृष्ण बलदेवके आनेका पैंड़ा देखनेलगे ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन व्रजवासियोके पास आय, नम्र हो कुछेक मुसकान सहित अक्रूरसे कहा कि ॥ ९ ॥ हे अक्रूर ! तुम आगे रथको लेजाय पुरीमें प्रवेश करो और अपने घर जाओ, हम यहां कुछ देर विश्राम लेकर मथुरापुरीको देखेंगे ॥ १० ॥ तब अक्रूरजी बोले

इत्युक्त्वा चोदयामास स्यंदनं गांदिनीसुतः ॥ मथुरामनयद्रामं कृष्णं चैव दिनात्यये ॥ ६ ॥ मार्गे ग्रामजना राजंस्तत्र तत्रोपसंगताः ॥ वसुदेवसुतौ वीक्ष्य प्रीता दृष्टिं न चाऽऽददुः ॥ ७ ॥ तावद्व्रजौकसस्तत्र नन्दगोपादयोऽग्रतः ॥ पुरोपवनमासाद्य प्रतीक्षंतोऽवतस्थिरे ॥ ८ ॥ तान्समेत्याह भगवानक्रूरं जगदीश्वरः ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिं प्रश्रितं प्रहसन्निव ॥ ९ ॥ भवान्प्रविशतामग्रे सहयानः पुरीं गृहम् ॥ वयं त्विहावमुच्याथ ततो द्रक्ष्यामहे पुरीम् ॥ १० ॥ अक्रूर उवाच ॥ नाहं भवद्भ्यां रहितः प्रवेक्ष्ये मथुरां प्रभो ॥ त्यक्तुं नार्हसि मां नाथ भक्तं ते भक्तवत्सल ॥ ११ ॥ आगच्छ याम गेहान्नः सनाथान्कुर्वधोक्षज ॥ सहाग्रजः सगोपालैः सुहृद्भिश्च सुहृत्तम ॥ १२ ॥ पुनीहि पादरजसा गृहान्नो गृहमेधिनाम् ॥ यच्छौचेनानुतृप्यंति पितरः साग्नयः सुराः ॥ १३ ॥ अवनिज्यांघ्रियुगलमासीच्छ्लोक्यो बलिर्महान् ॥ ऐश्वर्यमतुलं लेभे गतिं चैकांतिनां तु या ॥ १४ ॥

कि, हे प्रभो ! तुम बिन अकेला मैं मथुरा पुरीमें नहीं जाऊंगा, हे नाथ ! हे भक्तोंपर हित करनेवाले ! मैं तुम्हारा भक्त हूँ, इसलिये मुझे मत त्यागो ॥ ११ ॥ तुम आओ हम तुम घर चलैं, हे अधोक्षज ! हे सुहृदोत्तम ! आज अपने बड़े भाई बलदेवजी और ग्वालबालों सहित मेरे घर चलकर मुझे सनाथ करो ॥ १२ ॥ अपने चरणोंकी रजसे मुझ गृहस्थके घरको पवित्र करो और तुम्हारे चरणोंकी धोवनसेही मेरे पितृ, अग्नि, देवता, तृप्त होजायँगे ॥ १३ ॥ देखो ! तुम्हारे युगल चरण धोनेसे राजा बलिका कैसा पवित्र यश हुआ कि, जिससे अत्यन्त दुर्लभ ऐश्वर्यको प्राप्तहुआ

और अनन्य भक्तोंको जो गति मिलतीहै, वही गति उसने पाई ॥१४॥ हे भगवान्! तुम्हारे चरणारविन्दका धोवन जल गंगारूप होकर त्रिलोकीको पवित्र करता है उसी जलको शिवजीने अपने मस्तकपर धारण किया है और उसी जलके स्पर्शसे साठहजार सगरके पुत्र स्वर्गको चले गये॥१५॥ हे देवदेव! हे जगन्नाथ! तुम्हारी कथा श्रवण और गुणकथनसे भक्त पवित्र हो जाते हैं, ऐसे तुम पवित्र गुणयुक्त हो, सो हे नारायण! आपको नमस्कार है ॥१६॥ तब श्रीभगवान् बोले कि यादवोंसे द्रोह करनेवाले कंसको मार सुहृदोंका प्रिय करूंगा, इसके उपरान्त बडे भाई बलदेवजीको संग ले मैं तुम्हारे घर आऊंगा ॥१७॥ इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका वचन श्रवण कर अक्रूरजी विमन हो पुरीमें जाय कंससे "राम कृष्णको ले

**आपस्तेंऽघ्र्यवनेजन्यस्त्रींल्लोकाञ्छुचयोऽपुनन् ॥ शिरसाऽधत्त याः शर्वः स्वर्याताः सगरात्मजाः ॥ १५ ॥ देवदेव जगन्नाथ पुण्यश्रवणकीर्तन ॥ यदूत्तमोत्तमश्लोक नारायण नमोऽस्तु ते॥१६॥श्रीभगवानुवाच ॥ आयास्ये भवतो गेहमहमार्यस मन्वितः ॥ यदुचक्रद्रुहं हत्वा वितरिष्ये सुहृत्प्रियम् ॥१७॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवमुक्तो भगवता सोऽक्रूरो विमना इव ॥ पुरीं प्रविष्टः कंसाय कर्माऽऽवेद्य गृहं ययौ ॥ १८ ॥ अथापराह्णे भगवान्कृष्णः संकर्षणाऽन्वितः ॥ मथुरां प्राविशद्गोपै र्दिदृक्षुः परिवारितः ॥१९॥ ददर्श तां स्फाटिकतुंगगोपुरद्वारां बृहद्धेमकपाटतोरणाम् ॥ ताम्राऽऽरकोष्ठां परिखादुरासदामु द्यानरम्योपवनोपशोभिताम् ॥ २० ॥ सौवर्णश्रृंगाटकहर्म्यनिष्कुटैः श्रेणीसभाभिर्भवनैरुपस्कृताम् ॥ वैदूर्यवज्राऽमलनी लविद्रुमैर्मुक्ताहरिद्भिर्वलभीषु वेदिषु ॥ २१ ॥**

आया" ऐसे कह अपने घरको चले गये ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त तीसरे पहरके समय बडे भाई बलराम सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोप ग्वालोंको संग ले मथुरापुरी देखनेके लिये चले ॥ १९ ॥ उस पुरीकी कैसी शोभा है कि, स्फटिक मणियोंके ऊंचे शहरपनाहके और घरोंके द्वार बन रहेहैं, उनमें बडे बडे सोनेके किंवाड चढ़ रहे हैं और ठौर ठौर बन्दनवारें टॅग रही हैं, अन्न भरनेके लिये तॉबे तथा पीतलके कोठे बने हैं चारों ओर चौडी खाई बन रही हैं, उद्यान और उपवन आदिसे यह पुरी अत्यन्त शोभायमान हो रही है ॥ २० ॥ सुवर्णके चारों ओर मार्ग, साहूकारोंके महल और बडे २ कारीगर मनुष्योंके मकानोंसे यह पुरी शोभायमान हो रहीहै, वैदूर्यमणि, हीरे, निर्मल नीलमणि, मूंगे, मोती इनके काम जिनमें हो रहे

ऐसे शोभायमान छज्जे हैं ॥ २१ ॥ जाली झरोखोंमें बैठेहुए मोर जहाँ तहाँ शोर कर रहे हैं राजमार्ग व गलियोंमें छिडकाव हो रहा है,उनमें पुष्पोंकी माला अंकुर धानकी खीलें और चावल यह मंगल द्रव्य फैल रहा है ॥ २२ ॥ चंदन दहीसे छिडके फूल जिनपर धरे, ऊपर दीपकोंकी पंक्ति धरी आमकी डाल जिन पर धरी ध्वजा जिनपर फहरा रही दरियाईके कपडे जिनकी नारिसे बँधे गहिर सहित केले व सुपारीके वृक्ष जिनके निकट लग रहे जलके भरे कलश दरवाजोंपर रक्खे हैं, जिनसे वह पुरी बहुतही शोभायमान होरही है ॥ २३ ॥ बराबरके मित्रोंको संग ले मथुरा पुरीके बीच बाजारमें हो जिस समय वसुदेवनन्दन कृष्ण बलदेव निकले, उस समय इनको देखनेके लिये पुरीकी बहुत स्त्रियें दौड आईं और

जुष्टेषु जालामुखरंध्रकुट्टिमेष्वाविष्टपारावतबर्हिनादिताम् ॥ संसिक्तरथ्यापणमार्गचत्वरां प्रकीर्णमाल्यांकुरलाजतंडुलाम् ॥ २२ ॥ आपूर्णकुम्भैर्दधिचंदनोक्षितैः प्रसूनदीपावलिभिः सपल्लवैः ॥ सवृंदरंभाक्रमुकैः सकेतुभिः स्वलंकृतद्वारगृहां सपट्टिकैः ॥ २३ ॥ तां संप्रविष्टौ वसुदेवनंदनौ वृतौ वयस्यैर्नरदेववर्त्मना ॥ द्रष्टुं समीयुस्त्वरिताः परस्त्रियो हर्म्याणि चैवारुरुहुर्नृपोत्सुकाः ॥ २४ ॥ काश्चिद्विपर्यग्धृतवस्त्रभूषणा विस्मृत्य चैकं युगलेष्वथापराः ॥ कृतैकपत्रश्रवणैकनूपुरा नांक्त्वा द्वितीयं त्वपराश्च लोचनम्॥ २५ ॥ अश्नंत्य एकास्तदपास्य भोजनमभ्यज्यमाना अकृतोपमज्जनाः ॥ स्वपंत्य उत्थाय निशम्य निस्स्वनं प्रपाययंत्योऽर्भमपोह्य मातरः ॥ २६ ॥ मनांसि तासामरविंदलोचनः प्रगल्भलीलाहसितावलोकनैः ॥ जहार मत्तद्विरदेंद्रविक्रमो दृशां ददच्छ्रीरमणात्मनोत्सवम् ॥ २७ ॥

बहुतसारी स्त्रियें देखनेकी इच्छासे महलोंपर चढ गईं ॥ २४ ॥ कोई कोई स्त्री उतावलके मारे ओढ़नियोंको पहर, लहँगेको ओढ, हाथोंके गहने पांवोंमें पहर कर चली आईं, कोई एक स्त्री एक हाथ और एक पांवमेंही गहना पहरकर चली आई और कोई स्त्री एक कानमें कर्णफूल व एक पॉवमें पायजेब पहरकर चली आई , कोई स्त्री एकही आँखमें काजल लगाकर चली आई ॥ २५ ॥ कोई कोई स्त्री भोजन करतेहीसे चली आई और कोई स्त्री अंगनमें तेल मलरही थी, वह विनाही स्नान किये चली आई, कोई सोतेसेही चली आई कोई स्त्री अपने बालकोंको दूध पिलारही थी, सो सुना कि, कृष्ण बलदेव आये हैं, सो बालकोंको रोताही छोडकर चली आई ॥ २६ ॥ मतवाले हाथीके समान

पराक्रमवाले कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वकही हँसनी चितवनीसे उन स्त्रियोंका मन चुरालिया और लक्ष्मीको रमण कराने वाले अपने रूपसे उन स्त्रियोंकी आखोंको आनन्द देनेलगे ॥ २७ ॥ वारंवार बातें सुनकर उन कृष्णमें लगे हैं चित्त जिनके और उनकी चितवन मुसकानरूपी अमृतका जो सींचना है उससे सत्कार पानेसे रोमांच हो आये, ऐसी स्त्रियें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देख, नेत्र द्वारा हृदयमें लेजाय आनंद रूप श्रीकृष्णको आलिंगनकर हे काम लोभादिकोंके दंड देनेवाले राजा परीक्षित् ! श्रीकृष्णके विना मिलेही कामकी पीडाको त्यागदिया ॥ २८ ॥ इसके उपरान्त प्रफुल्लित नेत्रवाली स्त्रियें महलोंके शिखरपर चढीं कृष्ण बलदेवके ऊपर फूलोंकी वर्षा करके कहनेलगीं ॥ २९ ॥ इसप्रकार परस्पर

दृष्ट्वा मुहुः श्रुतमनुद्रुतचेतसस्तं तत्प्रेक्षणोत्स्मितसुधोक्षणलब्धमानाः ॥ आनंदमूर्तिमुपगुह्य दृशात्मलब्धं हृष्यत्त्वचो जहुरनंतमरिंदमाधिम् ॥ २८ ॥ प्रासादशिखरारूढाः प्रीत्युत्फुल्लमुखांबुजाः ॥ अभ्यवर्षन्सौमनस्यैः प्रमदा बलकेशवौ ॥ २९ ॥ दध्यक्षतैः सोदपात्रैः स्रग्गंधैरभ्युपायनैः ॥ तावानर्चुः प्रमुदितास्तत्रतत्र द्विजातयः ॥ ३० ॥ ऊचुः पौरा अहो गोप्यस्तपः किमचरन्महत् ॥ या ह्येतावनुपश्यंति नरलोकमहोत्सवौ ॥ ३१ ॥ रजकं कंचिदायांतं रंगकारं गदाग्रजः ॥ दृष्ट्वाऽयाचत वासांसि धौतान्यत्युत्तमानि च ॥३२॥ देह्यावयोः समुचितान्यंग वासांसि चार्हतोः ॥ भविष्यति परं श्रेयो दातुस्ते नात्र संशयः ॥३३॥ स याचितो भगवता परिपूर्णेन सर्वतः ॥ साक्षेपं रुषितः प्राह भृत्यो राज्ञः सुदुर्मदः ॥३४॥

कहने लगीं, फिर दही, अक्षत, जलके भरे पात्र और माला चंदन भेंट लेकर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य प्रसन्न होकर कृष्ण बलदेवका पूजन करने लगे ॥ ॥ ३० ॥ और संपूर्ण मथुरावासी अत्यन्त आश्चर्यमान यह कहने लगे कि, गोपियोंने ऐसा क्या उत्कृष्ट तप किया है, जो गोपी मनुष्य लोकको बड़े उत्सवरूप श्रीकृष्ण बलदेवका दर्शन करती हैं ॥ ३१ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने वस्त्रोंका धोनेवाला और रँगनेवाला मार्गमें आताहुआ एक धोबी देखा और अतिनम्रता सहित उससे अति उत्तम धुलेहुए वस्त्र माँगे ॥३२॥ और कहा कि, हे धोबी! हमको हमारे योग्य वस्त्र दे, कारण कि, हम इन वस्त्रोंके योग्य हैं और हमें वस्त्र देनेसे तेरा कल्याण होगा इसमें संदेह नहीं है ॥ ३३ ॥ हे राजन्! जब इस प्रकार सब ओरसे

परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने धोबीसे वस्त्र माँगे तब अत्यन्त क्रोधित हो,कंसका सेवक अति घमण्डी डांटकर बोला कि ॥३४॥ नित्य पर्वत और वनके फिरनेवाले ऐसेही कपड़े पहरते हो, हे उद्धत! तुम राजाके वस्त्रोंपर क्यों मन ललचाते हो ॥ ३५ ॥ हे मूर्खो ! यदि अपना जीना चाहो तो तुम शीघ्रही यहाँसे निकल जाओ, फिर मत माँगना क्योंकि राजा कंसके बहुत सेवक फिरते हैं और जो धूम मचाता है, उसे वह मारते हैं, लूटते हैं, बांधते हैं ॥ ३६ ॥ हे राजन् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने महाक्रोधित हो इसप्रकार बकवाद करतेहुए उस धोबीका शिर अपने हाथकी थापसे काट

ईदृशान्येव वासांसि नित्यं गिरिवनेचराः ॥ परिधत्त किमुद्वृत्ता राजद्रव्याण्यभीप्सथ ॥ ३५ ॥ याताशु बालिशा मैवं प्रार्थ्यं यदि जिजीविषा ॥ बध्नंति घ्नंति लुंपंति दृप्तं राजकुलानि वै ॥३६॥ एवं विकत्थमानस्य कुपितो देवकीसुतः ॥ रजकस्य कराग्रेण शिरः कायादपातयत् ॥ ३७ ॥ तस्यानुजीविनः सर्वे वासःकोशान्विसृज्य वै ॥ दुद्रुवुः सर्वतो मार्गं वासांसि जगृहेऽच्युतः ॥ ३८ ॥ वसित्वात्मप्रिये वस्त्रे कृष्णः संकर्षणस्तथा ॥ शेषाण्यादत्त गोपेभ्यो विसृज्य भुवि कानिचित् ॥ ३९ ॥ ततस्तु वायकः प्रीतस्तयोर्वेषमकल्पयत् ॥ विचित्रवर्णैश्चैलेयैराकल्पैरनुरूपतः ॥ ४० ॥

डाला ॥ ३७ ॥ जब मुख्य धोबी मारागया, तब उसके टहलुए धोबी वस्त्रोंको पटक पटक चारों ओरको भागगये, उस समय श्रीकृष्ण और बलरामजीने मनमानते वस्त्रोंको पहिर बाकी जो रहे सो गोप ग्वालोंको देदिये और जो रहे सो वहीं छोड दिये ❀ ॥ ३८ ॥३९॥ हे महाराज ! इसके उपरान्त जिस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और ग्वालबाल सब वस्त्र पहरकर चले, उसी समय प्रसन्नमन एक दर्जी आया उसने आतेही रामकृष्णके लाल, हरे, पीले, जो वस्त्र थे उनके माला, चंपकली बाजूबंद और अनेक प्रकारके आभूषण बनाकर शोभायमान पोशाक बनाई ॥ ४० ॥

❀ शंका–तीन लोकके पति भगवान् दूसरे दुष्टजीवोंका उच्छिष्ट अर्थात् पहिरा कपड़ा आप क्यों पहिरतेहुए, यह बड़ी शंका है ॥
उत्तर–धर्मशास्त्रमें यह लिखा है कि, मामाका पहिरा वस्त्र, तथा कुमारी लड़कीका पहिरा वस्त्र, तथा ब्रह्मचारीका पहिरा वस्त्र, इनके पहिरेहुए वस्त्रोको कोई पहिर लो उनका कीसीको दोष नहीं और कटिभागसे नीचेका पहिरा वस्त्र मामा, कन्या, ब्रह्मचारीका भी धारण न करना और दूसरे पुरुषकी तो क्या बात है ! श्रीकृष्णने अपने मामाका वस्त्र जानकर उच्छिष्ट वस्त्र धारण किया ॥

इसके पीछे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी दोनों भाई अनेक प्रकारसे दर्जीके बनाये वस्त्रोंके आभूषणोंसे ऐसे शोभायमान लगनेलगे, जैसे पर्वमें साँवरे गोरे शृंगार किये हाथीके छौना शोभायमान लगते हैं ॥ ४१ ॥ फिर उस दर्जीके ऊपर प्रसन्न होकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी सारूप्य मुक्ति दी और इसलोकमें सम्पत्ति, बल, ऐश्वर्य, स्मरण तथा हाथ, पाँव, नाक, कान, आँख अच्छे बने रहें, इनकी चतुराई दी ॥ ४२ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलराम सुदामा मालीके घर गये, इनको देखतेही उसने पृथ्वीमें शिर लगाय प्रणाम किया ॥ ४३ ॥ और आसन दिया पाद्यार्घ्य इत्यादि पूजाकी सामाग्रियोंसे दोनों भाइयोंका पूजन किया, फिर पीछे पानकी बीड़ी और चन्दन इत्यादि अर्पण

नानालक्षणवेषाभ्यां कृष्णरामौ विरेजतुः॥स्वलंकृतौ बालगजौ पर्वणीव सितेतरौ ॥४१॥ तस्य प्रसन्नो भगवान्प्रादात्सारूप्यमात्मनः ॥ श्रियं च परमां लोके बलैश्वर्यस्मृतींद्रियम् ॥ ४२ ॥ ततः सुदाम्नो भवनं मालाकारस्य जग्मतुः ॥ तौ दृष्ट्वा स समुत्थाय ननाम शिरसा भुवि ॥ ४३ ॥ तयोरासनमानीय पाद्यं चार्थार्हणादिभिः ॥ पूजां सानुगयोश्चक्रे स्रक्तांबूलानुलेपनैः ॥ ४४ ॥ प्राह नः सार्थकं जन्म पावितं च कुलं प्रभो ॥ पितृदेवर्षयो मह्यं तुष्टा ह्यागमनेन वाम् ॥ ॥ ४५ ॥ भवंतौ किल विश्वस्य जगतः कारणं परम् ॥ अवतीर्णाविहांशेन क्षेमाय च भवाय च ॥ ४६ ॥ न हि वां विषमा दृष्टिः सुहृदोर्जगदात्मनोः ॥ समयोः सर्वभूतेषु भजंतं भजतोरपि ॥ ४७ ॥ तावाज्ञापयतं भृत्यं किमहं करवाणि वाम् ॥ पुंसोऽत्यनुग्रहो ह्येष भवद्भिर्यन्नियुज्यते ॥ ४८ ॥ इत्यभिप्रेत्य राजेंद्र सुदामा प्रीतमानसः ॥ शस्तैस्सुगंधैः कुसुमैर्मालां विरचितां ददौ ॥ ४९ ॥

किया ॥४४॥ फिर माली बोला कि, हे प्रभो ! आज तुम्हारे आनेसे हमारा जन्म सफल तथा कुल पवित्र हुआ और हमारे पितृ देवता ऋषिभी संतुष्ट होगये ॥ ४५ ॥ तुम निश्चय इस संसारके परमकारण हो और जगत्के कल्याण और वृद्धिके लियेही आपने अपने अंशसे अवतार लिया है ॥ ॥ ४६ ॥ जगत्के हितकारी आत्मा तुमहीं हो, तुम्हारी विषमदृष्टि नहीं है, सब प्राणियोंमें समवर्ती हो और जो तुम्हारा भजन करता है उसको तुम भी भजते हो ॥ ४७ ॥ अब तुम दासको आज्ञा करो मैं तुम्हारी क्या पूजा करूं ? क्योंकि पुरुषोंको जो तुम्हारा दर्शन होता है यही बड़ा अनुग्रह है ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार प्रसन्नमन सुदामा मालीने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको शोभायमान सुगंधित फूलोंकी माला समर्प्पण करी ॥ ४९ ॥

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उस मालाको पहर मित्रोंसहित प्रसन्न हो सुदामा मालीको वरदान दिया ॥ ५० ॥ और सुदामा मालीने भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे यही वर माँगा कि, सबके आत्मा श्रीकृष्णचन्द्रमें भक्ति रहै और तुम्हारे भक्तोंमें स्नेह और जीवमात्रमें दया रहै ॥५१॥इसप्रकार उस मालीको मनवांछित वरदान दे और उसके वंशमें सदा रहनेवाली सम्पत्ति दे, तथा बल, आयु, यश, शोभा दे, बलदेवजीको संग ले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसके घरमेंसे निकले ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां मथुरापुरप्रवेशो नामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

दोहा–कुब्जाको सीधी कियो, कियो शरासन भंग। देखो परमोत्सव तहाँ, बयालीस भूरंग ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले हे कि, कुरुकुलभूषण परीक्षित् !

ताभिः स्वलंकृतौ प्रीतौ कृष्णरामौ सहानुगौ ॥ प्रणताय प्रपन्नाय ददतुर्वरदौ वरान् ॥ ५० ॥ सोऽपि वव्रेऽचलां भक्तिं तस्मिन्नेवाखिलात्मनि ॥ तद्भक्तेषु च सौहार्दं भूतेषु च दयां पराम् ॥ ५१ ॥ इति तस्मै वरान्दत्त्वा श्रियं चान्वयवर्धिनीम् ॥ बलमायुर्यशः कांतिं निर्जगाम सहाग्रजः ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० पुरप्रवेशो नामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ व्रजन्राजपथेन माधवः स्त्रियं गृहीतांगविलेपभाजनाम् ॥ विलोक्य कुब्जां युवतीं वराननां पप्रच्छ यांतीं प्रहसन्रतिप्रदः ॥ १ ॥ का त्वं वरोर्वेतदुहानुलेपनं कस्यांगने वा कथयस्व साधु नः ॥ देह्यावयोरंगविलेपमुत्तमं श्रेयस्ततस्तेन चिराद्भविष्यति ॥ २ ॥ सैरंध्र्युवाच ॥ दास्यस्म्यहं सुन्दर कंससंमता त्रिवक्रनामा ह्यनुलेपकर्मणि ॥ मद्भावितं भोजपतेरतिप्रियं विना युवां कोऽन्यतमस्तदर्हति ॥ ३ ॥ रूपपेशलमाधुर्यहसितालापवीक्षितैः ॥ धर्षितात्मा ददौ सांद्रमुभयोरनुलेपनम् ॥ ४ ॥

इसके उपरान्त सुख देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने राजमार्ग बाजारमें आयकर ग्रहण किये चन्दनका पात्र, शोभायमान मुखवाली सामने आती हुई तरुण कुबरी स्त्रीको देख हँसकर पूंछा ॥ १ ॥ कि, हे सुन्दर जंघावाली! तू कौन है ? और यह चन्दन किसका है हमारे सन्मुख भली प्रकार समझाकर कहो, क्योंकि जो यह उत्तम चन्दन हमको दो तो तुम्हारा अभी कल्याण होगा ॥ २ ॥ यह सुनकर कुबरी बोली कि, हे सुन्दर ! मेरा नाम कुबरी है और कंसकी दासी हूं और नित्यप्रति चंदन घिसना यही मेरा काम है, क्योंकि मेरा घिसा चंदन राजा कंसको अच्छा लगता है, परन्तु अब तुम्हारे बिना इस चन्दनके लगानेका कोई पात्र नहीं है ॥ ३ ॥ इसप्रकार सुन्दर रूप सुकुमार और रसिकता, हँसनि, बोलनि तथा

चितवनसे मोहित हो कुबरीने श्रीकृष्ण बलदेवके चन्दन लगाया ॥ ४ ॥ केशर मिलाहुआ चन्दन साँवरे अंगमें जिससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने
लगाया और कस्तूरी मिलाहुआ चन्दन गोरे अंगमें जिससमय बलदेवजीने लगाया, उससमय दोनों भाई अत्यन्तही शोभायमान लगनेलगे
॥५॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अत्यन्त प्रसन्न हो अपने दर्शनका फल दिखानेके लिये सुन्दरमुखी तीन स्थानसे टेढी कुबरीको
सूधी करनेका विचार किया ॥ ६ ॥ और फिर कुबरीके पाँवोंको अपने चरणोंसे दाब दो अँगुली जिसमें ऊंची करी, ऐसे हाथको ठोडीके नीचे
लगाय, श्रीकृष्णने कुब्जाके देहको सूधा करदिया ॥ ७ ॥ उससमय सूधे बराबर हैं अंग जिसके, बड़े नितम्ब और स्तनवाली, ऐसी कुब्जा भगवान्

ततस्तावंगरागेण स्ववर्णेतरशोभिना ॥ संप्राप्तपरभागेन शुशुभातेऽनुरंजितौ ॥५॥ प्रसन्नो भगवान्कुब्जां त्रिवक्रां रुचि
राननाम् ॥ ऋज्वीं कर्तुं मनश्चक्रे दर्शयन्दर्शने फलम् ॥ ६ ॥ पद्भ्यामाक्रम्य प्रपदे द्व्यंगुल्युत्तानपाणिना ॥ प्रगृह्य चिबुके
ऽध्यात्ममुदनीनमदच्युतः ॥ ७ ॥ सा तदर्जुसमानांगी बृहच्छ्रोणिपयोधरा ॥ मुकुंदस्पर्शनात्सद्यो बभूव प्रमदोत्तमा
॥ ८ ॥ ततो रूपगुणौदार्यसंपन्ना प्राह केशवम् ॥ उत्तरीयांतमाकृष्य स्मयंती जातहृच्छया ॥ ९ ॥ एहि वीर गृहं या
मो न त्वां त्यक्तुमिहोत्सहे ॥ त्वयोन्मथितचित्तायाः प्रसीद पुरुषर्षभ ॥ १० ॥ एवं स्त्रिया याच्यमानः कृष्णो रामस्य
पश्यतः ॥ मुखं वीक्ष्यानुगानां च प्रहसंस्तामुवाच ह ॥ ११ ॥ एष्यामि ते गृहं सुभ्रूः पुंसामाधिविकर्शनम् ॥ साधिता
र्थोऽगृहाणां नः पांथानां त्वं परायणम् ॥ १२ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रके हाथका स्पर्श होनेसे एक सुन्दर स्त्री होगयी ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त आपही रूप, गुण, उदारता यह सब कुब्जामें आगये, तब
कामदेवसे पीडित हो, वह कुब्जा दुपट्टेका छोर पकड़ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे कहनेलगी ॥ ९ ॥ कि, हे वीर ! हे पुरुषश्रेष्ठ ! तुम मेरे संग चलकर
मेरा भवन पवित्र करो, क्योंकि अब मैं तुम्हें छोड नहीं सक्ती और तुमने मेरा मन चलायमान किया है इसलिये मेरे ऊपर प्रसन्न होओ ॥ १० ॥
हे महाराज परीक्षित ! इसप्रकार जब कुब्जाने कहा, तब उसीसमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी और अपने मित्रोंका मुख देख कुछेक मुस
कातेहुए कुब्जासे बोले ॥ ११ ॥ कि, हे सुन्दरभ्रुकुटियोंवाली ! तुम्हारी भ्रुकुटी हमारे मनको खैंचती है, तुम हमारा दुपट्टा क्यों खैंचतीहो, मैं कंसको

मार, अपने सुहृदोंका कार्य सिद्धकर मनका दुःख दूर करनेवाले तुम्हारे घर आऊंगा ॥ क्योंकि मैं तो बाल ब्रह्मचारी हूं, किसीसे जान पहिचान नहीं और हमारा यहाँ घर भी नहीं, हमें तो केवल तुम्हाराही आश्रय है, जब तुम्हारे ही यहाँ न आवेंगे तो और जायँगे कहाँ?॥१२॥इस प्रकार मीठे मीठे वचन कह और कुब्जाको वहीं छोड़ आगे चले. तब बनियोंने पान, माला, चन्दन इत्यादि भेंट ले बलदेवजी सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको दी ॥ ॥ १३ ॥ हे महाराज ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन करनेके कारण उत्पन्न हुए कामदेवके क्षोभसे स्त्रियोंने अपनेकोभी नहीं जाना, वस्त्र खुलगये,

विसृज्य माध्व्या वाण्या तां व्रजन्मार्गे वणिक्पथैः ॥ नानोपायनतांबूलस्रग्गंधैः साग्रजोऽर्चितः ॥ १३ ॥ तद्दर्शनस्म रक्षोभादात्मानं नाविदन्स्त्रियः ॥ विस्रस्तवासःकबरवलयालेख्यमूर्तयः ॥ १४ ॥ ततः पौरान्पृच्छमानो धनुषः स्थानमच्युतः ॥ तस्मिन्प्रविष्टो ददृशे धनुरैन्द्रमिवाद्भुतम् ॥ १५ ॥ पुरुषैर्बहुभिर्गुप्तमर्चितं परमर्द्धिमत् ॥ वार्यमाणो नृभिः कृष्णः प्रसह्य धनुराददे ॥ १६ ॥ करेण वामेन सलीलमुद्धृतं सज्यं च कृत्वा निमिषेण पश्यताम् ॥ नृणां विकृष्य प्रबभंज मध्यतो यथेक्षुदंडं मदकर्युरुक्रमः ॥ १७ ॥

चोटी खुलगई, चूडी खिसलआई और जैसे कोई चित्र खैंचकर खड़ाकर देता है, उसीप्रकार खड़ी रहगई * ॥ १४ ॥ इसके उपरान्त अच्युत भगवान् कृष्णचन्द्र मथुरावासियोंसे पूँछते पूँछते धनुषशालामें गये और वहाँ जाकर इन्द्रके धनुषकी समान धराहुवा धनुष देखा ॥ १५ ॥ हे महाराज ! यद्यपि बड़े बड़े बलवान् पुरुष उसकी रक्षा कर रहे थे पूजा हो रही थी, अत्यन्त जिसकी शोभा थी, परन्तु तो भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने लोगोंके मने करनेपर भी उसे उठाया ॥ १६ ॥ और लीलापूर्वकही एक हाथसे उठाय पलभरमें मनुष्योंके देखते देखते बीचमेंसे खैंच जैसे मतवाला

* शंका—बडे आश्चर्यकी बात हैं कि, मथुराकी स्त्रियाँ कृष्णको देखकर कामदेवसे विह्वल होगई और ऐसी विह्वल होगई कि, तन मनकी और अपने शरीरकी कुछ भी सुधि बुधि न रही, परन्तु परपुरुषको देखकर विह्वल होजाना यह गृहस्थस्त्रियोंका धर्म नहीं, यह धर्म तो व्यभिचारिणी स्त्रियोंका है ।
उत्तर—व्रजमें कृष्णने गोवर्द्धनको उठाया उस सरीखे और बहुत काम किये उन सब कामोंको सुनकर स्मरण करके त्रास मानकर विह्वल हुईं कामदेव करके विह्वल नहीं हुईं, मथुराकी स्त्रियाँ ऐसी नहीं जो पर पुरुषको देखकर कामदेवसे विह्वल हो जातीं ॥

हाथी गन्नेको तोड़डालता है उसीप्रकार तोड डाला ॥ १७ ॥ हे राजन् ! जिस समय धनुष टूटा उस समय महागम्भीर शब्द हुआ उस शब्दसे पृथ्वी, आकाश स्वर्ग और सब दिशायें व्याप्त होगईं और उस शब्दको सुनकर कंसका हृदयभी अत्यन्त भयभीत हुआ ॥ १८ ॥ इसके पीछे उस धनुषके रक्षकोंने अत्यन्त क्रोधित हो अपने २ अनुचरोंसहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको "पकड़लो पकड़लो" इसप्रकार कहते चारों ओरसे घेर लिया ॥ १९ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी इन असुरोंको अपने मारनेके लिये देख क्रोधित हो धनुषका एक २ टुकडा हाथमें ले इन पुरुषोंको मारने लगे ॥ २०॥ फिर कंसकी भेजीहुई संपूर्ण सेना मार धनुषशालासे बाहर निकल मथुरापुरीकी सम्पदा देख

धनुषो भज्यमानस्य शब्दः खं रोदसी दिशः ॥ पूरयामास यं श्रुत्वा कंसस्त्रासमुपागमत् ॥१८॥ तद्रक्षिणः सानुचराः कुपिता आततायिनः॥ ग्रहीतुकामा आवव्रुर्गृह्यतां बध्यतामिति ॥ १९ ॥ अथ तान्दुरभिप्रायान्विलोक्य बलकेशवौ ॥ क्रुद्धौ धन्वन आदाय शकले तांश्च जघ्नतुः ॥ २० ॥ बलं च कंसप्रहितं हत्वा शालामुखात्ततः ॥ निष्क्रम्य चेरतुर्हृष्टौ निरीक्ष्य पुरसंपदः ॥ २१ ॥ तयोस्तदद्भुतं वीर्यं निशम्य पुरवासिनः ॥ तेजःप्रागल्भ्यरूपं च मेनिरे विबुधोत्तमौ ॥ २२ ॥ तयोर्विचरतोः स्वैरमादित्योऽस्तमुपेयिवान् ॥ कृष्णरामौ वृतौ गोपैः पुराच्छकटमीयतुः ॥२३॥ गोप्यो मुकुन्दविगमे विरहातुरा या आशासताशिष ऋता मधुपुर्यभूवन् ॥ संपश्यतां पुरुषभूषणगात्रलक्ष्मीं हित्वेतरान्नु भजतश्चकमेऽयनं श्रीः ॥ २४ ॥ अवनिक्तांघ्रियुगलौ भुक्त्वा क्षीरोपसेचनम् ॥ ऊषतुस्तां सुखं रात्रिं ज्ञात्वा कंसचिकीर्षितम् ॥ २५ ॥

हर्षित होकर घूमनेलगे ॥ २१॥ मथुरावासी नरनारियोंने भगवान् कृष्ण बलदेवका अद्भुत कर्म, धृष्टता और पराक्रम देख अपने मनमें जाना कि, यह कोई उत्तम देवता हैं ॥२२॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित ! इसप्रकार कृष्ण बलदेव विचररहे थे कि, इतनेहीमें भगवान् सूर्य अस्त होगये और सन्ध्या होगई तब भगवान् श्रीकृष्ण बलदेव गोपों सहित मथुरापुरीसे बाहर निकले और जहाँ गाडियें छूटीथीं वहाँ पहुँचे॥२३॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीको व्रजसे चलती समय गोपियोंने विरहमें व्याकुल होकर जो जो बातें कहींथीं,वह सबही श्रीकृष्णचन्द्रके अंगकी शोभा देख मथुरा वासियोने सत्य जानी, क्योकि लक्ष्मीजी भी अपने भजनेवाले ब्रह्मादिकोंको छोड इसी रूपकी चाहना करतीहैं ॥ २४॥ इसके उपरान्त चरण धो

राम कृष्ण दूधभातका भोजन कर कंसका विचार जान उस रात्रिको सुखपूर्वक वहीं रहे ॥२५ ॥ कंस धनुषका टूटना, रक्षकोंका मरना और अपनी सेनाका वध सुनकर कि, यह कृष्णका केवल खेल है,कुछ पराक्रम नहींहै ॥२६॥ ऐसा विचारकर मारे भयके उसे नींद नहीं आई महाभयभीत हुआ तब वह दुष्टबुद्धि कंस मृत्युके जतानेवाले जागतेमें सोतेमें बहुतसे खोटे स्वप्न देखने लगा॥२७॥दर्पण और जलमें मुख देखनेपर भी उसको अपना शिर नहीं दीखे, चन्द्रमा सूर्य दो दो रूप नहींहैं परन्तु उसे दोदो दिखाई दिये॥२८॥अपनी परछाहीमें छिद्र दीखे, अँगुली देकर कानमें देखा तो घूं घूं शब्द भी सुनाई नहीं आया,वृक्ष सोनेके दिखाई देने लगे और कीच व रेतमें अपने पाँवके चिह्न भी न देखे॥२९॥इसके उपरान्त यह स्वप्न देखा कि,भूत

कंसस्तु धनुषो भंगं रक्षिणां स्वबलस्य च ॥ वधं निशम्य गोविंदरामविक्रीडितं परम् ॥ २६ ॥ दीर्घप्रजागरो भीतो दुर्निमित्तानि दुर्मतिः ॥ बहून्याचष्टोभयथा मृत्योर्दौत्यकराणि च ॥ २७ ॥ अदर्शनं स्वशिरसः प्रतिरूपे च सत्यपि ॥ असत्यपि द्वितीये च द्वैरूप्यं ज्योतिषां तथा ॥ २८ ॥ छिद्रप्रतीतिश्छायायां प्राणघोषानुपश्रुतिः ॥ स्वर्णप्रतीतिर्वृक्षेषु स्वपदानामदर्शनम् ॥ २९ ॥ स्वप्ने प्रेतपरिष्वंगः खरयानं विषादनम् ॥ यायान्नलदमाल्येकस्तैलाभ्यक्तो दिगंबरः ॥ ३० ॥ अन्यानि चेत्थंभूतानि स्वप्नजागरितानि च ॥ पश्यन्मरणसंत्रस्तो निद्रां लेभे न चिंतया ॥ ३१ ॥ व्युष्टायां निशि कौरव्य सूर्ये चाद्भ्यः समुत्थिते ॥ कारयामास वै कंसो मल्लक्रीडामहोत्सवम् ॥ ३२ ॥ तानर्चुः पुरुषा रंगं तूर्यभेर्यश्च जघ्निरे ॥ मंचाश्चालंकृताः स्रग्भिः पताकाचैलतोरणैः ॥ ३३ ॥ तेषु पौरा जानपदा ब्रह्मक्षत्रपुरोगमाः ॥ यथोपजोषं विविशू राजानश्च कृतासनाः ॥ ३४ ॥

प्रेत छातीसे लगालगाकर मिलतेहैं और गधेपर चढ़ा, गुडहरके फूलोंकी माला पहरे अकेला,तेलमें भीजा जहर खाता,नग्न वेष किये दक्षिणदिशाको चला जा रहाहूँ॥३०॥ इसप्रकार स्वप्नमें और जागतेमें खोटे खोटे शकुन देख मृत्युसे डरे कंसको रातभर चिंताके मारे नींद न आई॥३१॥ हे कुरुवंशोत्पन्न राजा परीक्षित! इसभाँति ज्यों त्यों कर वह रात्रि व्यतीत हुई,प्रातःकाल हुआ जलमेंसे सूर्य निकला, उससमय राजा कंसने मल्लोंकी कुश्तीलडवानेके लिये बडा उत्सव कराया॥३२॥पुरुष रंगभूमिकी पूजा करनेलगे,उसीसमय भेरी बजनेलगीं, माला,पताका और वस्त्रोंकी बन्दनवारोसे मंचान सजायेगये॥३३॥ और उन मंचानोंके ऊपर ब्राह्मण,क्षत्रिय आदि जिनमें मुख्य मुख्य पुरवासी तथा देशवासी थे,सुखपूर्वक आनकर बैठगये ॥ ३४॥

इसके उपरान्त राजा कंस भी अपने प्रधानमंत्रीको संग ले, अखण्डमण्डलवाले राजोंके बीचमें एक राजमंचान था, उसके ऊपर आन बैठा, परन्तु भयके मारे हृदय कॉप रहा था ॥३५॥ नगारोंके बजतेही झटपट मल्ल खम्भ ठोंक जॉघिये पहर, सिंदूरकी बिंदी लगा, धूरी मल, छोटीछोटी चुटियें, बड़ेगर्व भरे, अपने अपने उस्तादोंको संग लेकर रङ्गभूमिमें आये ॥३६॥ चाणूर, मुष्टिक, कूट, शल, तोशल-यह अखाड़ेमें आये और मनोहर बाजोंका शब्द सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त कंसके बुलाये नंद आदिक संपूर्ण गोप भी राजा कंसको भेंट दे, एक मंचानपर आनकर बैठगये ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां मल्लरंगोपवर्णनं नाम द्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥ दोहा—मार

**कंसस्तु संवृतोऽमात्यै राजमंच उपाविशत ॥ मंडलेश्वरमध्यस्थो हृदयेन विदूयता ॥ ३५ ॥ वाद्यमानेषु तूर्येषु मल्ल तालोत्तरेषु च ॥ मल्लाः स्वलंकृता दृप्ताः सोपाध्यायाः समागताः ॥ ३६ ॥ चाणूरो मुष्टिकः कूटः शलस्तोशल एव च ॥ त आसेदुरुपस्थानं वल्गुवाद्यप्रहर्षिताः ॥ ३७ ॥ नंदगोपादयो गोपा भोजराजसमाहुताः ॥ निवेदितोपायनास्ते एकस्मिन्मंच आविशन् ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पू० कुब्जोन्नमनादिवर्णनं नाम द्विचत्वारिंशोऽध्यायः॥४२॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ कृष्णश्च रामश्च कृतशौचौ परंतप ॥ मल्लदुंदुभिनिर्घोषं श्रुत्वा द्रष्टुमुपेयतुः॥१॥ रंगद्वारं समासाद्य तस्मिन्नागमवस्थितम् ॥ अपश्यत्कुवलयापीडं कृष्णोंबष्ठप्रचोदितम् ॥ २ ॥ बद्धा परिकरं शौरिः समुह्य कुटिलालकान् ॥ उवाच हस्तिपं वाचा मेघनादगभीरया ॥ ३ ॥**

कुवलयापीड गज, रंगभूमि हरि जाय ॥ वचन कहे चाणूरसों, तैंतालिस अध्याय ॥ ४३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित् ! श्रीकृष्ण भगवान्ने विचार किया कि, यद्यपि हमने धोबीको मार धनुष तोड़, अपना ऐश्वर्य जताया, परन्तु तोभी हमारे माता पिताको नहीं छोडता और हमको मारना चाहता है, इसलिये इस मामाके मारनेमें हमें कुछ दोष नहीं है, इसप्रकार दोषके दूर करनेका विचार कर कृष्ण बलदेव दोनों भाई जहाँ मल्ल खम्भ ठोक रहेथे नगाड़े बजरहेथे, उनका शब्द सुन देखनेको गये ॥ १ ॥ फिर श्रीकृष्णने रङ्गभूमिके द्वारपर जाकर देखा कि, कुवलयापीड हाथी खडा है और महावत उसे आगेको पेल रहा है ॥ २ ॥ यह देखतेही शूरवंशोत्पन्न भगवान्

श्रीकृष्णचन्द्र फेंट बाँध, मुखपर छुटीहुई कुटिल अलकोंको सँभाल गलेकी लम्बी मालाको जनेऊकी समान कंधेपर डाल मेघकी तुल्य गर्जकर, अत्यन्त गंभीरवाणीसे बोले ॥३॥ कि, हे महावत ! हे महावत ! ! हाथीको हटाकर हमको शीघ्र मार्ग दे, और जो नहीं हटावेगा तो अभी हाथी सहित तुझको मार यमलोकको भेजदूंगा ॥ ४ ॥ हे महाराज ! यह सुनतेही कालमृत्युके समान क्रोधित हो महावतने हाथीको भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रके ऊपर हूल दिया ॥५॥ हाथीने अत्यन्त शीघ्रतासे आतेही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको अपनी सूंडमें पकड़ लिया, परन्तु श्रीकृष्णचन्द्र भी उसकी सूंड़मेंसे खिसल और उसके मस्तकमें मुष्टिक मार पिछले पाँवोंमें छिपगये॥६॥ और फिर जिससमय श्रीकृष्णको देख, क्रोधित हो सूंघा साँघीकी दृष्टिवाले हाथीने इनकेपकड़नेको सूंडचलाई, उससमय सूंड़ पकड़ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसके पिछले पाँवोंमेंसे निकलगये॥७॥ अत्यन्त

अंबष्ठांबष्ठ मार्गं नौ देह्यपक्रम मा चिरम् ॥ नो चेत् सकुंजरं त्वाद्य नयामि यमसादनम् ॥ ४ ॥ एवं निर्भर्त्सितोंबष्ठः कुपितः कोपितं गजम् ॥ चोदयामास कृष्णाय कालांतकयमोपमम् ॥ ५ ॥ करींद्रस्तमभिद्रुत्य करेण तरसाऽग्रहीत् ॥ कराद् विगलितः सोऽमुं निहत्यांघ्रिष्वलीयत ॥ ६ ॥ संक्रुद्धस्तमचक्षाणो घ्राणदृष्टिः स केशवम् ॥ परामृशत्पुष्करेण स प्रसह्य विनिर्गतः ॥ ७ ॥ पुच्छे प्रगृह्याऽतिबलं धनुषः पंचविंशतिम् ॥ विचकर्ष यथा नागं सुपर्ण इव लीलया ॥ ॥ ८ ॥ स पर्यावर्तमानेन सव्यदक्षिणतोऽच्युतः ॥ बभ्राम भ्राम्यमाणेन गोवत्सेनेव बालकः ॥९॥ ततोऽभिमुखमभ्येत्य पाणिनाऽऽहत्य वारणम् ॥ प्रद्रवन् पातयामास स्पृश्यमानः पदेपदे ॥ १० ॥ स धावन् क्रीडया भूमौ पतित्वा सहसोत्थितः ॥ तं मत्वा पतितं क्रुद्धो दंताभ्यां सोऽहनत् क्षितिम् ॥ ११ ॥

बलवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने हाथीकी पूँछपकड़ जैसे गरुड़ सर्पको घसीटताहै, उसीप्रकार पचीस धनुषतक लीलापूर्वकही घसीटा ॥ ८ ॥ पूँछ पकड़े श्रीकृष्णचन्द्रको पकड़नेके लिये जब दाहिनी ओर हाथी आता, तब श्रीकृष्ण उसे बाँईओर लेजाते और बाँईओर आता तो दाहिनी ओर लेजाते, अधिक क्या कहैं, जैसे गायोंके बछड़ोंके संग बालक फिरतेहैं, उसीप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हाथीके पीछे फिर रहेथे ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सन्मुख आय थप्पड मार, दौडकर उस हाथीको पटक दिया ॥ १० ॥ जब उसे गिरा दिया, श्रीकृष्णचन्द्र भी लीलापूर्वक पृथ्वीपर गिरके अत्यन्त शीघ्रतासे खडे होगये, तब श्रीकृष्णचन्द्रको गिरा जान वह हाथी दाँतोंसे

पृथ्वीको खोदने लगा ॥ ११॥ हे नृपश्रेष्ठ! जब हाथीका बल घटगया तब हाथीको महा क्रोध उत्पन्न हुआ, और महावतने जिससमय उसके अंकुश मारा , तब वह हाथी श्रीकृष्णचन्द्रपर झपटा ॥ १२ ॥ मधुदैत्यके मारनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सन्मुख आते हाथीकी सूंड पकड़ पृथ्वीमें पटक दिया ॥ १३ ॥ और सिंहके समान गर्जतेहुए हाथीको पाँवोंके नीचे दाब लीलापूर्वक उसके दाँत उखाड भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन दाँतोंसे महावतको मारा ॥ १४ ॥ जब हाथी मरगया, तब श्रीकृष्ण बलदेव उसे वहीं छोड़ हाथमें हाथीके दाँत ले कंधेपर धारणकर वहाँसे आगे चले,

स्वविक्रमे प्रतिहते कुंजरेंद्रोऽत्यमर्षितः ॥ चोद्यमानो महामात्रैः कृष्णमभ्यद्रवद्रुषा ॥ १२ ॥ तमापतंतमासाद्य भगवान्मधुसूदनः ॥ निगृह्य पाणिना हस्तं पातयामास भूतले ॥ १३ ॥ पतितस्य पदाक्रम्य मृगेंद्र इव लीलया ॥ दंतमुत्पाट्य तेनेभं हस्तिपांश्चाहनद्धरिः ॥ १४ ॥ मृतकं द्विपमुत्सृज्य दंतपाणिः समाविशत् ॥ अंसन्यस्तविषाणोऽसृङ्मदबिंदुभिरंकितः ॥ विरूढस्वेदकणिकावदनांबुरुहो बभौ ॥ १५ ॥ वृतौ गोपैः कतिपयैर्बलदेवजनार्दनौ ॥ रंगं विविशतू राजन्गजदंतवरायुधौ ॥ १६ ॥ मल्लानामशनिर्नृणां नरवरः स्त्रीणां स्मरो मूर्तिमान् गोपानां स्वजनोऽसतां क्षितिभुजां शास्ता स्वपित्रोः शिशुः ॥ मृत्युर्भोजपतेर्विराडविदुषां तत्त्वं परं योगिनां वृष्णीनां परदेवतेति विदितो रंगं गतः साग्रजः ॥ १७ ॥

उससमय रुधिर और मदकी बूंदें उनके लग रहीं थी ❀ ॥ १५ ॥ और कुछेक पसीनाभी उनके मुखकमलपर आ रहा था । इसप्रकार शोभायमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोपग्वालोंको संग लिये हाथीदाँतके शोभायमान शस्त्र धारण किये कृष्ण बलदेव दोनो भाई हे राजन्! रंगभूमिमें पहुँचे ॥ १६ ॥ उससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मल्लोंको मल्लोंकी समान दृष्टि आये, मनुष्योंको अत्यन्त सुन्दर जानपड़े और स्त्रियोंने साक्षात् कामदेवस्वरूप समझा, गोपोंको स्वजन जानपडे दुष्टराजाओंको कालके समान दिखाई दिये, वसुदेव देवकीने पुत्रके समान देखा, भोजपति कंसने

---

❀ शंका—जो कोई दरिद्री भी राजाकी सभामें जाता है, तब अपने वित्तानुसार वस्त्राभूषण पहिर जाता है और शास्त्रमें तथा लोकमें इसको भी बहुत निन्दित कर्म कहतेहैं कि, रक्त देहमें लगाकर राजाकी सभामें जाना, सो श्रीकृष्ण जगत्के ईश्वर होकर अपने देहमें रक्तके विन्दु लगाकर कंसकी सभामें क्यों आये ? ॥

उत्तर—सत्य है जिसके शरीरमें रक्त लगारहता है, उस पुरुषको लोकमें, शास्त्रमें और वेदमें भ्रष्ट कहते हैं परन्तु श्रीकृष्ण कंसका नाश करनेके लिये विचारकर उन्मत्त प्रमत्तकी नाईं मथुराको चलेगये और शूरवीरोंको शरीरमें रक्त लगाकर सभामें जाना कुछ दोष नहीं है, इसलिये जगदीश्वर शरीरमें रक्त लगाकर सभामें गये ॥

तो यही देखा कि, साक्षात् मेरी मृत्यु चली आती है अज्ञानियोंको भयंकर रूप दृष्टि पडे और ज्ञानियोंको परमतत्त्व रूप दृष्टि आये, यादवोंको परम देवतारूप जानपडे, अधिक क्या कहैं जैसी जिसकी भावना थी उसे उसीप्रकार दिखाई दिये ॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलरामजीको संग लेकर रंगभूमिमें पहुँचे ॥ १७ ॥ हे राजा परीक्षित् ! कुवलयापीड हाथीको मरा देख जो किसीके जीतनेमें न आवैं, ऐसे कृष्ण बलदेवको देख अत्यन्त धैर्यवान् राजा कंस भी डर गया ॥ १८ ॥ बडी भुजा विचित्र वेष आभूषण माला इत्यादि वस्त्रोंको धारण किये भगवान् कृष्ण बलदेव रंगभूमिमें जाकर ऐसे शोभायमान लगनेलगे, जैसे उत्तमरूप धारण करनेवाला नट शोभायमान लगता है । इसप्रकार अपनी कान्तिसे देखनेवाले

हतं कुवलयापीडं दृष्ट्वा तावपि दुर्जयौ ॥ कंसो मनस्व्यपि तदा भृशमुद्विविजे नृप ॥ १८ ॥ तौ रेजतू रंगगतौ महाभुजौ विचित्रवेषाभरणस्रगंबरौ ॥ यथा नटावुत्तमवेषधारिणौ मनः क्षिपतौ प्रभया निरीक्षताम् ॥ १९ ॥ निरीक्ष्य तावुत्तमपूरुषौ जना मंचस्थिता नागरराष्ट्रका नृप ॥ प्रहर्षवेगोत्कलितेक्षणाननाः पपुर्न तृप्ता नयनैस्तदाननम् ॥ ॥ २० ॥ पिबंत इव चक्षुर्भ्यां लिहंत इव जिह्वया ॥ जिघ्रंत इव नासाभ्यां श्लिष्यंत इव बाहुभिः ॥ २१ ॥ ऊचुः परस्परं ते वै यथादृष्टं यथाश्रुतम् ॥ तद्रूपगुणमाधुर्यप्रागल्भ्यस्मारिता इव ॥ २२ ॥ एतौ भगवतः साक्षाद्धरेर्नारायणस्य हि ॥ अवतीर्णाविहांशेन वसुदेवस्य वेश्मनि ॥ २३ ॥

पुरुषोंके मनको चुरातेथे ॥ १९ ॥ हे राजन् ! मंचानोंके ऊपर बैठे पुरवासी देशवासी जन पुरुषोंमें श्रेष्ठ श्रीकृष्ण बलदेवको देख आनंदके वेगसे प्रफुल्लित मुख होगये और अपने नेत्रोंसे उनके मुखकी शोभा देखकर तृप्त न हुए ॥ २० ॥ इस प्रकार नेत्र चलानेलगे कि, मानों रूपको पीजायँगे, जीभ ऐसी चलातेथे मानों चाट जायँगे, नासिका ऐसी चलावैं मानों सूंघलेंगे भुजा ऐसी चलावैं, मानों लिपटजायँगे । जैसा श्रीकृष्णचन्द्रका रूप कानोंसे सुनाथा उसीप्रकार आँखोंसे देखकर उनके रूप गुण माधुर्य्य ढिठाईसे बुद्धि जिनकी होगई ऐसे पुरुष जैसा सुना वैसाही आपसमें कहनेलगे ॥ २१ ॥ ॥२२॥ कि, यह जो कृष्ण बलदेव हैं सो साक्षात् भगवान् हरि नारायण हैं और अपने अंशसहित इस संसारमें वसुदेवके घर अवतार लियाहै ॥ २३ ॥

देखो यह जो साँवरा बालक है, इसने देवकीसे जन्म लिया था. अब तक छिपा रहा, क्योंकि पिताने गोकुलमें पहुँचादिया था, इसलिये नन्दजीके घर वृद्धिको प्राप्त हुआ है ॥ २४ ॥ इसी कृष्णने पूतना मारी और बगलेका स्वरूप धरेहुए बकासुर दैत्यको मारा, यमलार्जुन वृक्ष उखाड़े और केशी अघासुर इत्यादिक बहुतसे दानव मारे ॥ २५ ॥ देखो जब वनमें अग्नि लगी थी, तब इसी कृष्णने गौ, ग्वाल बचाये थे, काली सर्पको दंड दिया और इन्द्रका मद दूर किया ॥ २६ ॥ यही सात दिनतक गोवर्द्धन पर्वतको हाथमें लिये रहा, वर्षा, पवन, वज्रपातसे गोकुलकी रक्षा करी ॥ २७ ॥ गोपियें इस कृष्णका नित्य प्रसन्न हँसन चितवन युक्त श्रमरहित मुख देखकर अनेक तापोंको दूर करतीं थीं ॥ २८ ॥

एष वै किल देवक्यां जातो नीतश्च गोकुलम् ॥ कालमेतं वसन्गूढो ववृधे नंदवेश्मनि ॥ २४ ॥ पूतनाऽनेन नीतांतं चक्रवातश्च दानवः ॥ अर्जुनौ गुह्यकः केशी धेनुकोऽन्ये च तद्विधाः ॥२५॥ गावः सपाला एतेन दावाग्नेः परिमोचिताः ॥ कालियो दमितः सर्प इंद्रश्च विमदः कृतः ॥ २६ ॥ सप्ताहमेकहस्तेन धृतोऽद्रिप्रवरोऽमुना ॥ वर्षवाताशनिभ्यश्च परित्रातं च गोकुलम् ॥ २७ ॥ गोप्योऽस्य नित्यमुदितहसितप्रेक्षणं मुखम् ॥ पश्यंत्यो विविधांस्तापांस्तरंति स्मा ऽऽश्रमं मुदा ॥ २८ ॥ वदंत्यनेन वंशोऽयं यदोः सुबहुविश्रुतः ॥ श्रियं यशो महत्त्वं च लप्स्यते परिरक्षितः ॥ २९ ॥ अयं चास्याग्रजः श्रीमान्रामः कमललोचनः ॥ प्रलंबो निहतो येन वत्सको ये बकादयः ॥ ३० ॥ जनेष्वेवं ब्रुवाणेषु तूर्येषु निनदत्सु च ॥ कृष्णरामौ समाभाष्य चाणूरो वाक्यमब्रवीत् ॥ ३१ ॥

अधिक क्या कहैं, इस कृष्णसे यह यदुवंश बहुत विख्यात हो, सम्पत्ति, यश बडाई पावैगा और इसी कृष्णसे रक्षा होगी इस प्रकार वे मनुष्य परस्पर बात चीत करनेलगे ॥ २९ ॥ कमलके समान नेत्र स्वरूपवान् इस कृष्णके बडे भाई बलरामजीने प्रलम्बासुर धेनुकासुर मारे, क्योंजी ! मारे तो कृष्णने बलदेवका नाम क्यों लेते हो ? देखी सुनी बातोंमें भी भेद होजाताहै ॥ ३० ॥ हे महाराज ! सब मनुष्य इस प्रकार कहही रहे थे और नगाडे बजही रहे थे कि, इतनेमें चाणूर नामक बलवान् श्रीकृष्ण बलदेवको संबोधन देकर बोला ॥ ३१ ॥

कि हे नंदके पुत्र ! हे राम ! तुममें बल अधिक है और कुश्ती लडनी भी भलीप्रकार जानते हो, यही सुनकर राजा कंसने तुम्हें बुलायाहै ॥ ३२ ॥ क्योंकि प्रजा मन कर्म वचनसे राजाका प्रिय करै तो कल्याण प्राप्त होताहै और जो विपरीत करतेहैं उनका कल्याण नहीं होता ॥ ३३ ॥ और यह बात भी प्रगट है कि, प्रतिदिन बछडोंके चरानेवाले गोप प्रसन्न होकर व्रजमें कुश्तीका खेल करके गाय चरातेहैं ॥ ३४ ॥ इसकारण हम तुम कुश्ती लडकर राजा कंसका प्रिय करैं तो राजा कंस प्रसन्न होंगे और फिर सब प्राणी हमारे ऊपर प्रसन्न होंगे ॥ ३५ ॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र चाणूरका वचन सुनकर और कुश्ती लड़ना अपने योग्य जान बडाई करके उस समयके उचित वाक्य कहने लगे ॥ ३६ ॥ कि, जिस

हे नंदसूनो हे राम भवंतौ वीरसंमतौ ॥ नियुद्धकुशलौ श्रुत्वा राज्ञाऽऽहूतौ दिदृक्षुणा ॥ ३२ ॥ प्रियं राज्ञः प्रकुर्वंत्यश्श्रेयो विंदंति वै प्रजाः ॥ मनसा कर्मणा वाचा विपरीतमतोऽन्यथा ॥ ३३ ॥ नित्यं प्रमुदिता गोपा वत्सपाला यथा स्फुटम् ॥ वनेषु मल्लयुद्धेन क्रीडंतश्चारयंति गाः ॥ ३४ ॥ तस्माद्राज्ञः प्रियं यूयं वयं च करवामहे ॥ भूतानि नः प्रसीदंति सर्व भूतमयो नृपः ॥ ३५ ॥ तन्निशम्याब्रवीत्कृष्णो देशकालोचितं वचः ॥ नियुद्धमात्मनोऽभीष्टं मन्यमानोऽभिनंद्य च ॥ ३६ ॥ प्रजा भोजपतेरस्य वयं चापि वनेचराः ॥ करवाम प्रियं नित्यं तन्नः परमनुग्रहः ॥ ३७ ॥ बाला वयं तुल्य बलैः क्रीडिष्यामो यथोचितम् ॥ भवेन्नियुद्धं माऽधर्मः स्पृशेन्मल्लसभासदः ३८ ॥ चाणूर उवाच ॥ न बालो न किशोरस्त्वं बलश्च बलिनां वरः ॥ लीलयेभो हतो येन सहस्रद्विपसत्त्वभृत् ॥ ३९ ॥

कंसकी तुम प्रजा हो उसी कंसकी हम वनमें रहनेवाली प्रजा हैं इसलिये राजा कंसका नित्य प्रिय करैं इसीमें हमारा कल्याण है ॥ ३७ ॥ परन्तु देखो हम बालक हैं इसलिये हम अपने समानके बालकोंसे कुश्ती लडैंगे जैसा उचित हो उसी रीतिसे कुश्ती लड़ो, क्योंकि मल्लोंकी सभामें अधर्म न हो ॥ ३८ ॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका वचन सुनकर चाणूर बोला कि, तुम बालक नहीं हो और बलियोंमें बलवान् बल देव भी बालक नहीं है, किशोर नहीं हो क्योंकि, हजार हाथियोंका बल रखनेवाला कुवलयापीड़ हाथी तुमने लीलापूर्वकही मारडाला ॥ ३९ ॥


• द.पू. १६३॥

इसलिये हमारे संग तुम कुस्ती लड़ो, यह अनीति नहीं है, हे वृष्णिवंशमें जन्मे कृष्ण ! मेरी तुम्हारी और बलराम मुष्टिककी कुस्ती हो ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां कुवलयापीडवधोनाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥ दोहा—कंसादिकको वध कियो, मॉइन ज्ञान बताय। दर्श कियो पितु मातुको, चौंवालिस अध्याय ॥ ४४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस राजा परीक्षित् ! इसप्रकार निश्चय संकल्प कर नीलाम्बर पीतांबरके कच्छे बाँध खंभे ठोंककर खड़े होगये.इसके उपरान्त मधु दैत्यके मारनेवाले भगवान् श्रीकृष्ण तो चाणूरके सन्मुख हुये और रोहिणीनन्दन बलरामजी मुष्टिकसे जुटे ॥ १ ॥ हाथोंसे हाथ, पॉवोंसे पॉव मिलाय परस्पर जीतनेकी इच्छासे एक एकको

तस्माद्भवद्भ्यां बलिभिर्योद्धव्यं नाऽनयोऽत्र वै ॥ मयि विक्रम वार्ष्णेय बलेन सह मुष्टिकः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० कुवलयापीडवधो नाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं चर्चितसंकल्पो भगवान्मधुसूदनः ॥ आससादाथ चाणूरं मुष्टिकं रोहिणीसुतः ॥ १ ॥ हस्ताभ्यां हस्तयोर्बद्धा पद्भ्यामेव च पादयोः ॥ विचकर्षतुरन्योन्यं प्रसह्य विजिगीषया ॥ २ ॥ अरत्नी द्वे अरत्निभ्यां जानुभ्यां चैव जानुनी ॥ शिरः शीर्ष्णोरसोरस्तावन्योन्यमभिजघ्नतुः ॥ ३ ॥ परिभ्रामणविक्षेपपरिरंभावपातनैः ॥ उत्सर्पणापसर्पणैश्चान्योन्यं प्रत्यरुंधताम् ॥ ४ ॥ उत्थापनैरुन्नयनैश्चालनैः स्थापनैरपि ॥ परस्परं जिगीषंतावपचक्रतुरात्मनः ॥ ५ ॥ तद्बलाबलवद्युद्धं समेताः सर्वयोषितः ॥ ऊचुः परस्परं राजन्सानुकंपा वरूथशः ॥ ६ ॥

बलात्कार खैंचनेलगे ॥ २ ॥ अरत्निमें[1] अरत्नि मिलाय घुटुओंसे घुटुएँ मिलाय, शिरसे शिर, छातीसे छाती मिलाकर कृष्ण और चाणूर दोनों परस्पर कुस्ती लड़नेलगे ॥ ३ ॥ चारोंओर घुमाना, धक्का देना, परिरम्भण अर्थात् हाथसे विडारना, अवपातन अर्थात् नीचे पटक देना, उत्सर्पण अर्थात् छोडकर पीछेसे आगे तक जाना, अपसर्पण अर्थात् पीछे जाकर खड़ा होना इस प्रकार दांव पेंच कर करके लडनेलगे ॥ ४ ॥ उत्थापन अर्थात् पॉव और घुटुएँ मिलाकर गिरतेहैं, उनका उखाडदेना चालन अर्थात् बँधे दॉवको दूर करना, स्थापन अर्थात् हाथ पाँव पकडकर मिलादेना इसप्रकार परस्पर देहको पीडा देने लगे ॥ ५ ॥ इसप्रकार इनका युद्ध देखकर वहांकी बैठी हुई स्त्रियें परस्पर कहने लगीं कि, देखो !

१ अरत्नि—सवुष्टिहस्त अर्थात् कोहनीसे बीचकी अगुलीतक ।

यह कृष्ण तो निर्बल है और चाणूर सबल है, यह विचार वह स्त्रियें अत्यन्त दयाको प्राप्त हुईं ॥ ६ ॥ इन राजसभामें बैठनेवालोंकोभी महाअधर्म होगा क्योंकि राजाके देखनेको कहीं निर्बल सबलकी कुस्ती कराई जाती है ॥ ७ ॥ भला विचारो तो सही कि, कहां तो वज्रसे कठोर अंगवाले पर्वतके समान ऊँचे ऊँचे सब मल्ल और कहाँ अतिसुकुमार कोमल अंग जिनकी यौवन अवस्था भी अभी प्राप्त नहीं हुई ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र ॥ ८ ॥ इस सभामें इस समय निश्चय धर्मनाश होरहा है इसकारण इस सभामें बैठना उचित नहीं, क्योंकि जहाँ धर्मका नाश हो वहां कभी न बैठे

महानयं बताऽधर्म एषां राजसभासदाम् ॥ ये बलाबलवद्युद्धं राज्ञोऽन्विच्छंति पश्यतः ॥ ७ ॥ क वज्रसारसर्वांगौ मल्लौ शैलेंद्रसन्निभौ ॥ क्वचातिसुकुमारांगौ किशोरौ नाप्तयौवनौ ॥८॥ धर्मव्यतिक्रमो ह्यस्य समाजस्य ध्रुवं भवेत् ॥ यत्राधर्मः समुत्तिष्ठेन्न स्थेयं तत्र कर्हिचित् ॥ ९ ॥ न सभां प्रविशेत्प्राज्ञः सभ्यदोषाननुस्मरन् ॥ अब्रुवन्विब्रुवन्नज्ञो नरः किल्बिषमश्नुते ॥ १० ॥ वल्गतः शत्रुमभितः कृष्णस्य वदनांबुजम् ॥ वीक्ष्यतां श्रमवार्युप्तं पद्मकोशमिवांबुभिः ॥ ११ ॥

॥ ९ ॥ विवेकी पुरुषको ऐसी सभामें जाना योग्य नहीं है क्योंकि दोषोंको स्मरणकर बातको जानकर जो चुप बैठा रहे तो दोष लगै और किसीकी झूंठी सच्ची कहै तो दोष लगै, अथवा हम किसीकी भली जाने न बुरी ऐसे कहै तो दोषका भागी हो इसकारण सभामें जाना योग्य नहीं है ॥ १० ॥ " सत्य बोलनेवालेको दुःख नहीं होता सत्ययुक्त पुरुषको कोई विघ्न दोष नहीं सता सके". * शत्रुके चारों ओर

* दृष्टान्त—एक राजाने एक बाजार बनवाया और कहा कि जो वस्तु यहाँ बेचनेको लावेगा और सन्ध्यातक न बिकैगी, उसे मैं स्वयं ले लूंगा इसप्रकार वह बाजार विख्यात होगया, एक दिन एक लुहार लोहेकी शनैश्चरकी मूर्त्ति बनाकर लाया, एक लाख रुपया उसका मोल मागा और कहा कि,जिसके यहा यह मूर्त्ति रहेगी उसके यहाँ द्रव्यादि कुछ न रहेगा, अब उस अनिष्टकारक मूर्त्तिको किसीने न लिया,सन्ध्यासमय राजाने देखा कि बडी भीड होरही है, कारण पूछतेही राजाने विचारकर उस मूर्त्तिको ले लिया और लाखरुपये उसे देदिये, जब राजाने घरमें मूर्त्ति रक्खी तो पहले लक्ष्मी राजासे बोली महाराज! मैं जातीहूं राजा बोला क्यों? लक्ष्मीजी बोलीं जहाँ शनैश्चर देव रहैं वहाँ हमारा क्या काम? राजाने कहा जाओ इसीप्रकार नीति, साम, दाम, दण्ड, भेद, सब रूप धरकर आये और राजाने जाने दिया पीछेसे जब सत्यदेव आये और राजासे कहकर जानेलगे तब राजाने हाथ पकडकर कहा कि, आपके रखनेको तो हम शनैश्चर देवको लाये हैं, तुम कैसे जाते हो? सत्यदेवसे कुछ उत्तर न बन पडा, और रहगये सत्यके रहनेसे नीति लक्ष्मी आदि सब लौट आये और सत्यके प्रभावसे शनैश्चर राजाका कुछ न कर सके ॥

दौड धूप करते श्रीकृष्णके मुखकी शोभा देखो, कुश्तीमें जोर करनेसे इनके मुखपर पसीनेकी बून्दें आय रहीहैं, जैसे कमलकोशके ऊपर ओसकी बून्दें पडतीहैं ॥ ११ ॥ अरुण नेत्र बलदेवजीके मुखकी शोभा देखो मुष्टिकके ऊपर क्रोध आय रहाहै, तो भी मुसकानसहित हैं, इसलिये सुन्दर लगतेहैं॥१२॥भूमिमें व्रजभूमि परमपवित्र है, क्योंकि जिसके वनके चित्रविचित्र फूलोंको धारण किये पुराणपुरुष भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी सहित मनुष्यरूपमें छिपकर गौओंको चराती समय बांसुरी बजाते खेलते फिरतेहैं, जिनके चरणोंका महादेव और लक्ष्मीजी भी पूजन करती हैं ॥ १३ ॥ बडा आश्चर्य है कि, गोपियोंने ऐसा क्या तप किया है जिसकारण इनसे श्रेष्ठ कोई नहीं और जिनकी समान कोई नहीं; इनसे अधिक

**किं न पश्यत रामस्य मुखमाताम्रलोचनम् ॥ मुष्टिकं प्रति सामर्षं हाससंरंभशोभितम् ॥ १२ ॥ पुण्या बत व्रजभुवो य दयं नृलिंगगूढः पुराणपुरुषो वनचित्रमाल्यः ॥ गाः पालयन्सहबलः क्वणयंश्च वेणुं विक्रीडयांचति गिरित्ररमार्चितांघ्रिः ॥ १३ ॥ गोप्यस्तपः किमचरन्यदमुष्य रूपं लावण्यसारमसमोर्ध्वमनन्यसिद्धम् ॥ दृग्भिः पिबंत्यनुसवाभिनवं दुरा पमेकांतधाम यशसः श्रिय ऐश्वरस्य ॥ १४ ॥ या दोहनेऽवहनने मथनोपलेपप्रेंखेंखनार्भरुदितोक्षणमार्जनादौ ॥ गायंति चैनमनुरक्तधियोऽश्रुकंठ्यो धन्या व्रजस्त्रिय उरुक्रमचित्तयानाः ॥ १५ ॥ प्रातर्व्रजाद्व्रजत आविशतश्च सायं गोभिस्समं क्वणयतोस्य निशम्य वेणुम् ॥ निर्गम्य तूर्णमबलाः पथि भूरिपुण्याः पश्यंति सस्मितमुखं सदयावलोकम् ॥ १६ ॥**

कोई नहीं देखा, जो आभूषण वस्त्र विनाही सुंदर लगताहै, यश लक्ष्मी ऐश्वर्य इनको एकान्त स्थान, अर्थात् सर्वदा जिनमें वास करें ऐसे प्यारेके स्वरूपको दृष्टिसे देखतेहैं ॥ १४ ॥ हे सखियो ! व्रजबालायें धन्य हैं, जो गोपी गाय दुहानेके समय, धान्य छरती समय, दूध विलोती समय, बालकोंको झुलाती समय, और चुपाती समय, घरोंका कामकाज करती समय, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें आसक्त होकर उनके गुण गाती हैं, उससमय उनका मन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमेंही लगजाता है, और प्रेमानन्दसे उनके नेत्रोंमें आंसू आजातेहैं ॥ १५ ॥ प्रातःकाल जब व्रजसे गौ चरानेको जातेहैं और संध्यासमय जब गायोंको ले बांसुरी बजातेहुए आतेहैं,उससमय वह महाभाग गोपियें बांसुरीका शब्द सुन शीघ्र

अपने घरसे निकल, मार्गमें आय सुंदर मुसकान दयापूर्वक चितवनयुक्त श्रीकृष्णचन्द्रके मुखका दर्शन करती हैं ॥ १६ ॥ हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! इधर तो स्त्रियें परस्पर इस प्रकार बातें कर रही थीं, और उधर योगके ईश्वर सबका दुःख हरनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र शत्रुओंके मारनेका विचार करनेलगे ॥ १७॥ भयसहित स्त्रियोंकी बातें सुनकर, पुत्रोंमें स्नेहके शोकसे व्याकुल,और पुत्रोंके बलको नहीं जाननेवाले माता पिता वसुदेव देवकी अत्यन्त दुःखित हुए ❋॥१८॥ अनेकप्रकार कुश्तीके दॉव पेंचोंसे जैसे श्रीकृष्ण और चाणूर लडतेथे उसीप्रकार महात्मा बलदेव और मुष्टिक लडनेलगे ॥ १९॥ वज्रपातके समान कठोर भगवान्के अंगके प्रहारसे, चाणूरका अंग चुरकुट होगया, जिससे वह बहुत दुःखित

**एवं प्रभाषमाणासु स्त्रीषु योगेश्वरो हरिः ॥ शत्रुं हंतुं मनश्चक्रे भगवान्भरतर्षभ ॥ १७ ॥ सभायाः स्त्रीगिरः श्रुत्वा पुत्रस्नेहशुचातुरौ ॥ पितरावन्वतप्येतां पुत्रयोरबुधौ बलम् ॥ १८ ॥ तैस्तैर्नियुद्धविधिभिर्विविधैरच्युतेतरौ ॥ युयुधाते यथान्योन्यं तथैव बलमुष्टिकौ ॥ १९ ॥ भगवद्गात्रनिष्पातैर्वज्रनिष्पेषनिष्ठुरैः ॥ चाणूरो भज्यमानांगो मुहुर्ग्लानिमवाप ह ॥ २० ॥ स श्येनवेग उत्पत्य मुष्टीकृत्यकरावुभौ ॥ भगवंतं वासुदेवं क्रुद्धो वक्षस्यऽबाधत ॥ २१ ॥ नाचलत्तत्प्रहारेण मालाहत इव द्विपः ॥ बाह्वोर्निगृह्य चाणूरं बहुशो भ्रामयन्हरिः ॥ २२ ॥**

हुआ ॥ २० ॥ इसके उपरान्त शिकरेके वेगके समान चाणूरने दोनों हाथकी मुष्टि बॉध, क्रोधमें भर ऊपरको उछल भगवान् वासुदेवकी छातीमें एक घूसा मारा ॥ २१ ॥ हे महाराज जिसप्रकार हाथी फूलोंकी मालाके लगनेसे नहीं चलायमान होता, वैसेही श्रीकृष्णचन्द्र उसके मुष्टिकसे चलायमान न हुए, इसके उपरान्त अत्यन्त क्रोधित हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने चाणूरके दोनों हाथ पकड, बहुत घुमाय बडे वेगसे पृथ्वीमें पटकदिया, गिरतेही उसके प्राण निकलगये और गहने, केश, माला इत्यादि सब बिखरगये गिरते समय ऐसा शब्द

❋ शंका–जिस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रगटहुये उसी समय वसुदेव देवकीको ज्ञान दिया और वसुदेव देवकी श्रीकृष्णके समुद्र सरीखे चरित्र और कर्मोको जानते थे और सुन भी रक्खा था, फिर वसुदेव देवकी जानबूझकर क्यों अज्ञानी होगये?

उत्तर–श्रीकृष्णके माता पिता अज्ञानी नहीं हुए, पुत्रके मोहमें व्याकुल होगये, पुत्रकी मोहरूप अग्निसे भस्म होगये, इसलिये अज्ञानियोंकी नाई होगये, क्योंकि ससारमें पुत्रका मोह बडा भारी है पुत्रके मोहमें बुद्धि ठिकाने नहीं रहती ॥

हुआ कि, मानो इन्द्रध्वज गिरा ॥ २२ ॥ २३ ॥ इसीप्रकार मुष्टिक कि, जिसने पहले बलदेवजीके मुष्टिप्रहार किया था, उसे बलदेवजीने थाप मारकर गिरादिया ॥ २४ ॥ मुष्टिक कंपित हो, मुखसे रुधिर वमन करता, पीड़ित हो प्राण निकल जानेसे जैसे पवनका मारा वृक्ष उखडकर गिरपडता है उसीप्रकार गिरगया ॥ २५ ॥ हे राजा परीक्षित् ! इसके उपरान्त दौडतेहुए कूट मल्लको मारनेवालोंमें श्रेष्ठ बलदेवजीने लीलापूर्वक तिरस्कार कर बांई मुष्टिसे मारडाला ॥ २६ ॥ शल, तोशलने अपने मनमें विचार किया कि, दण्डवत्के बहाने चरण पकडकर पटक देंगे परन्तु भगवान् तो सबके बाहर भीतरकी जाननेवाले हैं, यह जिससमय दण्डवत् करनेको आये उससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने

**विस्रस्ताऽऽकल्पकेशस्रगिंद्रध्वज इवापतत् ॥२३॥ तथैव मुष्टिकः पूर्वं स्वमुष्ट्याभिहतेन वै ॥ बलभद्रेण बलिना तलेनाभिहतो भृशम् ॥ २४ ॥ प्रवेपितः स रुधिरमुद्वमन्मुखतोऽर्दितः ॥ व्यसुः पपातोर्व्युपस्थे वाताहत इवांघ्रिपः ॥ २५ ॥ ततः कूटमनुप्राप्तो रामः प्रहरतां वरः ॥ अवधील्लीलया राजन्सावज्ञं वाममुष्टिना ॥२६॥ तर्ह्येव हि शलः कृष्णपदापहतशीर्षकः ॥ द्विधा विदीर्णस्तोशलक उभावपि निपेततुः॥२७॥चाणूरे मुष्टिके कूटे शले तोशलके हते ॥ शेषाः प्रदुद्रुवुर्मल्लाः सर्वे प्राणपरीप्सवः ॥२८॥ गोपान्वयस्यानाकृष्य तैः संसृज्य विजह्रतुः ॥ वाद्यमानेषु तूर्येषु वल्गंतौ धुतनूपुरौ ॥२९॥ जनाः प्रजहृषुः सर्वे कर्मणा रामकृष्णयोः ॥ ऋते कंसं विप्रमुख्याः साधवः साधुसाध्विति ॥ ३० ॥ हतेषु मल्लवर्येषु विद्रुतेषु च भोजराट् ॥ न्यवारयत्स्वतूर्याणि वाक्यं चेदमुवाच ह ॥ ३१ ॥**

एक लात ऐसी मारी जिसके लगनेसे शिर फटगया, इसप्रकार शल तोशल दोनों दो खण्ड विदीर्ण होकर पृथ्वीपर गिरगये ॥ २७ ॥ चाणूर, मुष्टिक, कूट, शल, तोशल इत्यादि मुख्य मल्ल जब मारेगये, तब वहाँ और जो मल्ल उपस्थित थे, वह अपना प्राण बचानेके लिये भागगये ॥ २८ ॥ बराबरके गोपोंको अखाडेमें खैंच श्रीकृष्णबलदेव उनके संग विहार करनेलगे । उससमय बाजे बज रहेथे और श्रीकृष्णचन्द्रके नूपुर नृत्य करनेसे परम सुहावन बज रहेथे ॥ २९ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीके चरित्र देख कंसके विना सब मथुरावासी प्रसन्न होगये, मुख्य मुख्य ब्राह्मण तथा सज्जनपुरुष "साधु साधु" ऐसे कह कह स्तुति करनेलगे ॥ ३० ॥ जब बड़े बड़े मल्ल मरगये कितनेई भागगये तब भोजवं

शियोंके राजा कंसने नगारे थमादिये और क्रोधित होकर कहने लगा ॥ ३१ ॥ कि, कुटिलकर्मा वसुदेवके पुत्रोंको पुरसे बाहर निकाल दो और गोपोंका धन छीनलो, कुटिलबुद्धि नन्दको बाँध लो ॥ ३२ ॥ खोटीबुद्धिवाले वसुदेवको जल्दी मारो और इसके उपरान्त शत्रुसे मिलनेवाले पिता उग्रसेनको भी अनुचरोंसहित बाँधलो ॥३३॥ इसप्रकार जब राजा कंस बकने लगा तब अत्यन्त क्रोधित हो अव्यय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र धीरेसे उछल ऊंचे मंचानपर चढ़ गये ॥३४॥ तब धीरजवान् अत्यन्त अभिमानी राजा कंसने अपनी मृत्युको आता हुआ देख आसनसे उठकर ढाल तलवार ग्रहण की ॥३५॥ तलवार हाथमें ले आकाशमें जैसे शिकरा पक्षी फिरताहै, उसीप्रकार दाईं बाईं ओर जल्दी जल्दी फिरनेवाले कंसको असह्य और

निस्सारयत दुर्वृत्तौ वसुदेवात्मजौ पुरात् ॥ धनं हरत गोपानां नं बध्नीत दुर्मतिम् ॥ ३२ ॥ वसुदेवस्तु दुर्मेधा हन्यतामाश्वसत्तमः ॥ उग्रसेनः पिता चापि सानुगः परपक्षगः ॥ ३३ ॥ एवं विकत्थमाने वै कंसे प्रकुपितोऽव्ययः ॥ लघिम्नोत्पत्य तरसा मंचमुत्तुंगमारुहत् ॥ ३४ ॥ तमाविशंतमालोक्य मृत्युमात्मन आसनात् ॥ मनस्वी सहसोत्थाय जगृहे सोऽसिचर्मणी ॥ ३५ ॥ तं खड्गपाणिं विचरंतमाशु श्येनं यथा दक्षिणसव्यमंबरे ॥ समग्रहीद्दुर्विषहोग्रतेजा यथोरगं तार्क्ष्यसुतः प्रसह्य ॥ ३६ ॥ प्रगृह्य केशेषु चलत्किरीटं निपात्य रंगोपरि तुंगमंचात् ॥ तस्योपरिष्टात्स्वय मब्जनाभः पपात विश्वाश्रय आत्मतंत्रः ॥ ३७ ॥ ( कंसोपि कृष्णेन जगत्त्रयैकनिवासभूतेन निपात्य सोधः ॥ तेनात्मतन्त्रेण निपीडितोसुं तत्याज राजन्निमिषान्तरेण ॥ ) तं संपरेतं विचकर्ष भूमौ हरिर्यथेभं जगतो विपश्यतः ॥ हाहेति शब्दः सुमहांस्तदाऽभूदुदीरितः सर्वजनैर्नरेंद्र ॥ ३८ ॥

उग्रतेजवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, तार्क्ष्यका पुत्र गरुड़ जैसे सर्पको पकडलेता है उसीप्रकार पकडलिया ॥ ३६ ॥ फिर उसकी फेंट तथा केश पकड ऊंचे मंचानपरसे रंगभूमिमें पटक दिया और इसके ऊपर सर्व जगतके आश्रय और स्वतंत्र कमलनाभ भगवान् स्वयं कूदपडे, केश पकडनेका कारण यह है कि, कंसने देवकीके केश पकडेथे इसलिये उसका बदला लिया ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त सिंह जैसे हाथीको खैंचताहै उसीप्रकार सब जगतके देखते मृतकहुए कंसको पृथ्वीमें घसीटनेलगे. हे नरेन्द्र ! उस समय समस्त प्रजामें बड़ा भारी हाहाकार शब्द हुआ ॥ ३८ ॥

कंस प्रतिदिन चलायमान चित्तसे जल पीते, बात कहते, चलते, सोते और श्वास लेते चक्र आयुधवाले भगवान्काही शत्रुभावसे ध्यान करता था इसलिये श्रीकृष्णचन्द्रके स्वरूपको प्राप्त हुआ ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त उस कंसके कंक, न्यग्रोधसे आदि लेकर छोटे आठ भाई अत्यन्त क्रोधित हो कंसका बदला लेनेके लिये दौडकर आये ॥ ४० ॥ उसी समय रोहिणीके सुत बलरामजीने क्रोधित हुए हाथोंमें शस्त्र लेकर आयेहुए कंसके भाइयोको सिंह जैसे पशुओको मारता है, उसी प्रकार परिघ उठाकर मारडाला ॥ ४१ ॥ उस समय आकाशमें नगारे बजनेलगे और भगवान्की विभूति जो ब्रह्मा महादेवादिक देवता हैं, सो प्रसन्न होकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूलोकी वर्षा करनेलगे, स्त्रियें नृत्य

स नित्यदोद्विग्नधिया तमीश्वरं पिबन्वदन्वा विचरन्स्वपञ्श्वसन् ॥ ददर्श चक्रायुधमग्रतो यतो तदेव रूपं दुर वापमाप ॥३९॥ तस्याऽनुजा भ्रातरोऽष्टौ कंकन्यग्रोधकादयः ॥ अभ्यधावन्नभिक्रुद्धा भ्रातुर्निर्वेशकारिणः ॥ ४० ॥ तथाऽतिरभसांस्तांस्तु संयत्तान्रोहिणीसुतः ॥ अहन्परिघमुद्यम्य पशूनिव मृगाधिपः ॥४१॥ नेदुर्दुंदुभयो व्योम्नि ब्रह्मेशाद्या विभूतयः ॥ पुष्पैः किरंतस्तं प्रीत्या शशंसुर्ननृतुः स्त्रियः ॥ ४२ ॥ तेषां स्त्रियो महाराज सुहृन्मरणदुःखिताः ॥ तत्राभीयुर्विनिघ्नंत्यः शीर्षाण्यश्रुविलोचनाः ॥ ४३ ॥ शयानान्वीरशय्यायां पतीनालिंग्य शोचतीः ॥ विलेपुः सुस्वरं नार्यो विसृजंत्यो मुहुः शुचः ॥ ४४ ॥ हा नाथ प्रिय धर्मज्ञ करुणानाथ वत्सल ॥ त्वया हतेन निहता वयं ते सगृह प्रजाः ॥ ४५ ॥ त्वया विरहिता पत्या पुरीयं पुरुषर्षभ ॥ न शोभते वयमिव निवृत्तोत्सवमंगला ॥ ४६ ॥

करनेलगीं ॥ ४२ ॥ हे महाराज ! इसके उपरान्त पतिके मरणसे अत्यन्त दुःखित हो नेत्रोमें ऑसू भर कंसकी स्त्रियें शिर पीटती जहॉ उसकी लोथ पडी थी, वहॉ आईं ॥ ४३ ॥ वीरशय्यामें पड़े पतिको आलिंगनकर शोकातुर स्त्रियें वारंवार नेत्रोंसे ऑ बहाय बहाय पुकार पुकार कर विलाप करने लगीं ॥ ४४ ॥ हा नाथ ! हे प्राणपति ! हे धर्मके जाननेवाले ! हे करुणानाथ ! हा दीनवत्सल ! तुम आप मरकर घरबार सहित और बालकों सहित हमको क्यो मारगये ? ॥ ४५ ॥ हे पुरुषोंमें श्रेष्ठ ! जैसे तुम विना हम विधवा होकर शोभायमान नही लगतीं उसी प्रकार तुम्हारे

विना मथुरापुरी भी शोभा नहीं पाती क्योंकि संपूर्ण मंगल उत्सव इसमेंसे दूर होगये ॥ ४६ ॥ निरपराध प्राणियोंसे तुमने बड़ा द्रोह किया, इसीसे तुम्हारी यह दशा हुई जो मरे पड़ेहो, प्राणियोंसे वैर करके कौन पुरुष सुख पाता है ॥ ४७ ॥ क्योंकि इन संसारमें समस्त प्राणियोंके उत्पत्ति, पालन और नाशकर्त्ता भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रही हैं, इसलिये जो इनकी अवज्ञा करता है, वह कभी सुख नहीं पाता ॥ ४८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! लोकोंके पालन करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने राजा कंसकी स्त्रियोंको समाधान कर कंसकी दाहादिक क्रिया कराई ॥४९॥ इसके उपरान्त माता, पिता देवकी वसुदेवको कंसके बंदीखानेसे छुडाया और राम कृष्ण दोनों भाइयोंने माता पिताके चरणोंमें

अनागसां त्वं भूतानां कृतवान्द्रोहमुल्बणम् ॥ तेनेमां भो दशां नीतो भूतध्रुक् को लभेत शम् ॥ ४७ ॥ सर्वेषामिह भूतानामेष हि प्रभवाप्ययः ॥ गोप्ता च तदवध्यायी न क्वचित्सुखमेधते ॥ ४८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ राजयोषित आश्वास्य भगवाँल्लोकभावनः ॥ यमाहुर्लौकिकीं संस्थां हतानां समकारयत् ॥ ४९ ॥ मातरं पितरं चैव मोचयित्वाऽथ बंधनात् ॥ कृष्णरामौ ववंदाते शिरसाऽऽस्पृश्य पादयोः ॥ ५० ॥ देवकी वसुदेवश्च विज्ञाय जगदीश्वरौ ॥ कृतसंवंदनौ पुत्रौ सस्वजाते न शंकितौ ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे कंसवधो नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥४४॥ श्रीशुक उवाच ॥ पितरावुपलब्धार्थौ विदित्वा पुरुषोत्तमः ॥ मा भूदिति निजां मायां ततान जनमोहिनीम् ॥ १ ॥ उवाच पितरावेत्य साग्रजः सात्त्वतर्षभः ॥ प्रश्रयावनतः प्रीणन्नंब तातेति सादरम् ॥ २ ॥

शिर लगाकर प्रणाम किया ॥ ५० ॥ माता, पिता, देवकी वसुदेव, प्रणाम करते पुत्रोंको जगतके ईश्वर जान, भयभीत होकर उनसे नहीं मिले ॥५१॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां कंसवधो नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥ दोहा–पितुनंदादिक शान्तकर, उग्रसेन दियो राज। बहुरि गये गुरुके भवन, पैंतालिस सुखसाज ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित्! पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने माता पिताको ज्ञान प्राप्तहुआ जान विचारा कि, यह ज्ञान अभी ठीक नहीं इसलिये सब लोगोंको मोहित करनेवाली अपनी माया फैलाई ॥ १ ॥ यादवश्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजीको संग लेकर माता, पिताके पास आये और विनयपूर्वक नम्र हो,

हे मातु ! हे पिता ! इस प्रकार आदरपूर्वक प्रसन्न होकर कहने लगे ॥ २ ॥ हे पिता ! सर्वदा तुम्हें चाहनाही बनीरही और हम पुत्रोंसे बाल्य अवस्था पौगण्ड अवस्था तथा किशोर अवस्थाका सुख कभी तुमको न हुआ ॥ ३ ॥ दैवके मारे हम तुम्हारे निकट वासभी न कर सके, पिताके घर बालक रहते हैं और उनका लालन पालन होताहैं, आनन्द पातेहैं हमको कुछभी प्राप्त न हुआ ॥४॥ धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष सर्व पदार्थ जिससे हों ऐसा यह देह जिस माताने उत्पन्न किया उनकी यह मरणधर्मा मनुष्य सौवर्षतक सेवा करे परन्तु तोभी उनसे उऋण नहीं होसक्ता ॥५॥ जो पुत्र समर्थ होकर

नास्मत्तो युवयोस्तात नित्योत्कंठितयोरपि ॥ बाल्यपौगंडकैशोराः पुत्राभ्यामभवन्कचित् ॥ ३ ॥ न लब्धो दैवहतयो र्वासो नौ भवदंतिके ॥ यां बालाः पितृगेहस्था विंदंते लालिता मुदम् ॥४॥ सर्वार्थसंभवो देहो जनितः पोषितो यतः ॥ न तयोर्याति निर्वेशं पित्रोर्मर्त्यः शतायुषा ॥ ५ ॥ यस्तयोरात्मजः कल्पमात्मना च धनेन च ॥ वृत्तिं न दद्यात्तं प्रेत्य स्वमांसं खादयंति हि ॥ ६ ॥ मातरं पितरं वृद्धं भार्यां साध्वीं सुतं शिशुम् ॥ गुरुं विप्रं प्रपन्नं च कल्पोऽबिभ्रच्छ्वस न्मृतः ॥ ७ ॥ तन्नावकल्पयोः कंसान्नित्यमुद्विग्नचेतसोः ॥ मोघमेते व्यतिक्रांता दिवसा वामनर्चतोः ॥ ८ ॥

देहसे अथवा धनसे माता पिताको जीविका नहीं देते, उसे परलोकमें यमके दूत उसका मांस उसेही काट काटकर भक्षण कराते हैं॥६॥ माता पिता, वृद्ध, सुशीला स्त्री, पुत्र बालक गुरु, ब्राह्मण अथवा और जो कोई शरण आवै इनका जो मनुष्य भरण पोषण न करे, तो वह मृतकके समान है ❋ ॥ ७ ॥ असमर्थ और कंसके भयके मारे नित्य चंचल मन होनेके कारण तुम्हारी सेवा विना किये हमारे इतने दिन व्यर्थ बीतगये ॥ ८ ॥

---

* शंका–श्रीकृष्णने कहा कि, वृद्ध पिताका सेवन करना चाहिये, परंतु शास्त्रमें ऐसा नियम कहा नहीं है कि, वृद्ध पिताकी सेवा करना और युवा पिताकी सेवा न करना, श्रीकृष्णके वचनसे ऐसा जान पडता है कि, समर्थ भी होवै तौभी युवा पिताकी सेवा न करना, समर्थ होवे वा असमर्थ होवे तब वृद्ध पिताका सेवन करना ऐसा भगवान्‌के वचनसे विदित होताहै फिर भगवान्‌ने ऐसा क्यों कहा ?

उत्तर–"मातर पितर वृद्धम्" इस श्लोकमें वृद्धका अर्थ बूढेपनका नहीं है वृद्ध बूढेका नाम है वृद्धका अर्थ श्रीकृष्णने ऐसा किया है कि, सर्वधर्मसे पिता वृद्ध कहिये श्रेष्ठ, अथवा पण्डित और धर्मशास्त्र भी सब धर्मोंसे पिताको बडा कहते हैं, पितासे माता बडी है, ऐसा धर्मशास्त्रका मत जानकर श्रीकृष्णचन्द्रने वृद्ध पिताका पूजन करनेके लिये कहाथा यह नहीं कहा था कि, बूढे पिताका सेवन करना और युवा पिताका सेवन न करना ॥

हे पिता ! हे मातु ! पराये अधीन होनेके कारण हमसे तुम्हारी सेवा न बनी और दुष्टहृदय कंससे अत्यन्त दुःखित रहे, इसलिये अब हमपर तुम क्षमा करनेके योग्य हो सो क्षमा कीजिये ॥ ९ ॥ इसप्रकार मायासे मनुष्यरूपधारी विश्वके आत्मा हरिके वचनसे मोहित होकर देवकी, वसुदेव पुत्रोंको गोदमें बैठाय परमानन्दको प्राप्तहुए ॥ १० ॥ हे राजा परीक्षित् ! स्नेहके पाशसे बँधे मोहित देवकी वसुदेव ऑसुओकी धारोंसे कृष्ण बलदेवको भिजोते कुछभी न बोले ॥ ११ ॥ देवकीके पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने इस प्रकार माता पिताको सावधान कर नाना उग्रसेनको यादवोंका राजा बनाया ॥ १२ ॥ श्रीकृष्ण बोले कि, हे महाराज ! हम तुम्हारी प्रजा हैं सो हमें तुम आज्ञा करनेके

तत्क्षंतुमर्हथस्तात मातर्नौ परतंत्रयोः ॥ अकुर्वतोर्वां शुश्रूषां क्लिष्टयोर्दुर्हृदा भृशम् ॥ ९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति माया
मनुष्यस्य हरेर्विश्वात्मनो गिरा ॥ मोहितावंकमारोप्य परिष्वज्यापतुर्मुदम् ॥ १० ॥ सिंचंतावश्रुधराभिः स्नेहपाशेन
चावृतौ ॥ न किंचिदूचतू राजन्बाष्पकंठौ विमोहितौ ॥ ११ ॥ एवमाश्वास्य पितरौ भगवान्देवकीसुतः ॥ मातामहं
तूग्रसेनं यदूनामकरोन्नृपम् ॥ १२ ॥ आह चास्मान्महाराज प्रजाश्चाज्ञप्तुमर्हसि ॥ ययातिशापाद्यदुभिर्नाऽऽसितव्यं
नृपासने ॥ १३ ॥ मयि भृत्य उपासीने भवतो विबुधादयः ॥ बलिं हरंत्यवनताः किमुतान्ये नराधिपाः ॥ १४ ॥
सर्वान्स्वज्ञातिसंबंधान्दिग्भ्यः कंसभयाकुलान् ॥ यदुवृष्ण्यंधकमधुदाशार्हकुकुरादिक ॥ १५ ॥ सभाजितान्स
माश्वास्य विदेशावासकर्शितान् ॥ न्यवासयत्स्वगेहेषु वित्तैः संतर्प्य विश्वकृत् ॥ १६ ॥

योग्य हो और यदुवंशियोंको ययातिका शाप है, इसकारण यादवोंका सिंहासनपर बैठना और राज्य करना योग्य नहीं है ॥ १३ ॥ मैं सेवकके समान तुम्हारे निकट सदा उपस्थित रहूंगा, बड़े बड़े देवादिक तुमको भेंट देंगे और राजा देंगे इसमें तो कहनाही क्या है ? ॥ १४ ॥ और कंसके डरके मारे जो अपनी जातिके यदु, वृष्णि, अंधक, मधु, दाशार्ह, कुकुरादिक भागगये थे ॥ १५ ॥ उनको बुलाकर और विदेशमें वसनेके कारण जो यादव कृश हो रहे थे, उनका सत्कारकर बहुतसा धन दे तृप्तकर सब विश्वके कर्ता भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने

अपने अपने घरोंमें बसाया ॥ १६ ॥ कृष्ण बलदेवकी भुजासे रक्षित हो, पूर्ण मनोरथ पाय पापको दूर कर, वह यादव घरोंमें रमण करनेलगे
॥ १७ ॥ और नित्य आनंदसे पूर्ण शोभायुक्त दयासहित मंदहास्यपूर्वक चितवन युक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके मुखकमलका दर्शन करके परमानंद
होते थे ॥ १८ ॥ भगवान् मुकुन्दके मुखकमलके अमृतको पीकर उस समय वृद्ध भी तरुणावस्थाको प्राप्त हो अत्यन्त बलवान् होगये ॥ १९ ॥
हे राजन् ! इसके उपरान्त भगवान् देवकीनन्दन श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी नन्दरायजीके पास आय मिल यह वचन बोले ॥ २० ॥ हे पिता ! तुम
स्नेहियोने हमारा पोषण किया बहुत लाड लडाया, अधिक क्या कहैं, माता पिताको अपने पुत्रोंमें अधिक प्रीति होती है, सो तुमने उससेभी अधिक

कृष्णसंकर्षणभुजैर्गुप्ता लब्धमनोरथाः ॥ गृहेषु रेमिरे सिद्धाः कृष्णरामगतज्वराः ॥ १७ ॥ वीक्षंतोऽहरहः प्रीता
मुकुन्दवदनांबुजम् ॥ नित्यं प्रमुदितं श्रीमत्सदयस्मितवीक्षणम् ॥ १८ ॥ तत्र प्रवयसोऽप्यासन्युवानोऽतिबलौजसः ॥
पिबंतोऽक्षैर्मुकुन्दस्य मुखांबुजसुधां मुहुः ॥ १९ ॥ अथ नंदं समासाद्य भगवान्देवकीसुतः ॥ संकर्षणश्च राजेंद्र परिष्व
ज्येदमूचतुः ॥ २० ॥ पितर्युवाभ्यां स्निग्धाभ्यां पोषितौ लालितौ भृशम् ॥ पित्रोरभ्यधिका प्रीतिरात्मजेष्वात्मनोऽपि
हि ॥ २१ ॥ स पिता सा च जननी यौ पुष्णीतां स्वपुत्रवत् ॥ शिशून्बंधुभिरुत्सृष्टानकल्पैः पोषरक्षणे ॥ २२ ॥
यात यूयं व्रजं तात वयं च स्नेहदुःखितान् ॥ ज्ञातीन्वो द्रष्टुमेष्यामो विधाय सुहृदां सुखम् ॥ २३ ॥ एवं सांत्वय्य भगवा
न्नंदं सव्रजमच्युतः ॥ वासोऽलंकारकुप्याद्यैरर्हयामास सादरम् ॥ २४ ॥ इत्युक्तस्तौ परिष्वज्य नंदः प्रणयविह्वलः ॥ पूर
यन्नश्रुभिर्नेत्रे सह गोपैर्व्रजं ययौ ॥ २५ ॥

प्रीति करी ॥ २१ ॥ वही पिता है, वही माता है, जो पराये पुत्रको अपने पुत्रके समान पोषण करै और पोषण करनेमें जिनकी सामर्थ्य न हुई ऐसे
हमारे माता पिताने हमको बालकपनसेही छोड दिया ॥ २२ ॥ हे पिता ! अब तुम व्रजको जाओ हमभी बन्धु बांधवोंका प्रिय करके स्नेहसे दुःखी
जातिवाले और तुम्हारे देखनेको पीछेसे आवेंगे ॥ २३ ॥ इस प्रकार अच्युत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने व्रजवासियों सहित नंदरायजीको समझाकर
और अनेक भाँतिके वस्त्र, आभूषण तथा सोने चांदीके बर्त्तन देकर बडे आदरपूर्वक उनका पूजन किया ॥२४॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णका वचन

सुन, नंदरायजी कृष्ण बलदेवको छातीसे लगा, प्रेमसे व्याकुल हो नेत्रोंमें आँसू भर, संपूर्ण व्रजवासियोंको संग ले व्रजको चले ॥२५॥ इसके उपरान्त हे राजन्! शूरसेनके पुत्र वसुदेवजीने ब्राह्मण पुरोहितको बुलाय पुत्रोंका यथायोग्य द्विजन्म संस्कार कराया ॥ २६ ॥ इसके उपरान्त शृंगार करी हुई रेशमी झूल व सुवर्णकी माला पहिरे अनेक गायें बछडों सहित ब्राह्मणोंको दान करीं ॥ २७ ॥ अत्यन्त बुद्धिमान् वसुदेवजीने रामकृष्णके जन्मन क्षत्रके समय जिन गायोंका मनमें संकल्प किया था और कंसने अधर्मसे हरली थीं, उतनीही गौ स्मरण करके ब्राह्मणोको दान करीं ॥२८॥ इसके उपरान्त सुव्रती कृष्ण बलदेव द्विजन्मा संस्कार पाय यदुकुलके पुरोहित गर्गाचार्यसे गायत्रीका उपदेश ले ब्रह्मचर्य व्रतमें रहनेलगे ॥ २९ ॥ यद्यपि

**अथ शूरसुतो राजन्पुत्रयोः समकारयत् ॥ पुरोधसा ब्राह्मणैश्च यथावद्विजसंस्कृतिम् ॥ २६ ॥ तेभ्योऽदाद्दक्षिणा गावो रुक्ममालाः स्वलंकृताः ॥ स्वलंकृतेभ्यः संपूज्य सवत्साः क्षौममालिनीः ॥ २७ ॥ या कृष्णरामजन्मर्क्षे मनो दत्ता महामतिः ॥ ताश्चाददादनुस्मृत्य कंसेनाधर्मतो हृताः ॥ २८ ॥ ततश्च लब्धसंस्कारौ द्विजत्वं प्राप्य सुव्रतौ ॥ गर्गाद्यदुकुलाचार्याद्गायत्रं व्रतमास्थितौ ॥ २९ ॥ प्रभवौ सर्वविद्यानां सर्वज्ञौ जगदीश्वरौ ॥ नान्यसिद्धामलज्ञानं गूहमानौ नरेहितैः ॥ ३० ॥ अथो गुरुकुले वासमिच्छंतावुपजग्मतुः ॥ काश्यं सांदीपनिं नाम ह्यवंतिपुरवासिनम् ॥ ३१ ॥ यथोपसाद्य तौ दांतौ गुरौ वृत्तिमनिंदिताम् ॥ ग्राहयंतावुपेतौ स्म भक्त्या देवमिवादृतौ ॥ ३२ ॥ तयोर्द्विजवरस्तुष्टः शुद्धभावानुवृत्तिभिः ॥ प्रोवाच वेदानखिलान्सांगोपनिषदो गुरुः ॥ ३३ ॥ सरहस्यं धनुर्वेदं धर्मान्न्यायपथांस्तथा ॥ तथा चान्वीक्षिकीं विद्यां राजनीतिं च षड्विधाम् ॥ ३४ ॥**

संपूर्ण विद्या जाननेवाले सर्वज्ञ अर्थात् सब बातके जाननेवाले कृष्ण बलदेव सब जगत्‌के ईश्वर थे परन्तु तौभी स्वतः सिद्धि निर्मल ज्ञानको मनुष्योंके समान चेष्टा करनेके कारण गुप्त रखते थे ॥ ३० ॥ इसके उपरान्त कृष्ण बलदेव गुरुकुलमें वास करनेकी इच्छासे कश्यपगोत्री उज्जैनपुरीके वासी सांदीपनि गुरुके पास गये. जो काश्यनामसे भी प्रसिद्ध थे ॥ ३१ ॥ जितेन्द्रिय कृष्ण बलदेव भले प्रकार गुरुके पास आय, बडे आदरसत्कारसे भक्तिपूर्वक जैसे नारायणकी सेवा करते हैं, उसी प्रकार गुरुकी सेवा करनेलगे ॥३२॥ शुद्ध भक्तिपूर्वक सेवासे संतुष्ट हुए द्विजन्माओंमें श्रेष्ठ गुरुजीने श्रीकृष्णबलदेवको शिक्षादिक छः अंग और उपनिषदों सहित समस्त वेद पढाये ॥ ३३ ॥ इसके उपरांत मंत्र और देवताके ज्ञानसहित शस्त्र चलाना,

धनुर्वेद और धर्मशास्त्र, राजनीति, मीमांसादिक, तर्कविद्या तथा शत्रुसे मिलापकरना, युद्धकरना, उसके ऊपर चढ़जाना, निकट जाकर रहना, अपनी ओर तोडलेना, मेल करना, यह छः प्रकारकी राजनीति पढ़ाई ॥ ३४ ॥ सब मनुष्योंमें तथा उत्तमोंमें उत्तम सब विद्याओंके चलानेवाले सावधान कृष्ण वलदे वने हे राजन् ! गुरुके विना बतायेही संपूर्ण विद्या सीख लीं ॥ ३५ ॥ चौंसठ रात्रियोंमें गाना, बजाना, नृत्य करना, आदि चौंसठ कला सीखीं, जब विद्या पढ़ चुके तब हे राजन् ! कृष्ण बलदेव दोनों भाई गुरुजीसे गुरुदक्षिणाकी आज्ञा करो इस प्रकार कहनेलगे ॥ ३६ ॥ तब सांदीपनिने कृष्ण बलदेवकी अद्भुत महिमा देख कि, मनुष्योंमें ऐसी चमत्कारी कहां ? स्त्रीसे परामर्शकर प्रभासक्षेत्रके समुद्रमें डूबकर जो पुत्र मरगया था सो स्त्रीके कहनेसे उसेही

सर्वं नरवरश्रेष्ठौ सर्वविद्याप्रवर्तकौ ॥ सकृन्निगदमात्रेण तौ संजगृहतुर्नृप ॥ ३५ ॥ अहोरात्रैश्चतुःषष्ट्या संयतौ तावतीः कलाः ॥ गुरुदक्षिणयाऽऽचार्यं छंदयामासतुर्नृप ॥ ३६ ॥ द्विजस्तयोस्तं महिमानमद्भुतं संलक्ष्य राजन्नतिमानुषीं मतिम् ॥ संमंत्र्य पत्न्या स महार्णवे मृतं बालं प्रभासे वरयांबभूव ह ॥ ३७ ॥ तथेत्यथारुह्य महारथौ रथं प्रभासमासाद्य दुरन्तविक्रमौ ॥ वेलामुपव्रज्य निषीदतुः क्षणं सिंधुर्विदित्वाऽर्हणमाहरत्तयोः ॥ ३८ ॥ तमाह भगवानाशु गुरुपुत्रः प्रदीयताम् ॥ योऽसाविह त्वया ग्रस्तो बालको महतोर्मिणा ॥ ३९ ॥ समुद्र उवाच ॥ नैवाहार्षमहं देव दैत्यः पंचजनो महान् ॥ अंतर्जलचरः कृष्ण शंखरूपधरोऽसुरः ॥ ४० ॥ आस्ते तेनाहृतो नूनं तच्छ्रुत्वा सत्वरं प्रभुः ॥ जलमाविश्य तं हत्वा नापश्यदुदरेऽर्भकम् ॥ ४१ ॥ तदंगप्रभवं शंखमादाय रथमागमत् ॥ ततः संयमिनीं नाम यमस्य दयितां पुरीम् ॥ ४२ ॥

मांगा ॥ ३७ ॥ तथास्तु, इस प्रकार कह अत्यन्त पराक्रमी, बडे रथी, कृष्ण बलदेव रथमें बैठ प्रभासक्षेत्रमें पहुँच समुद्रके किनारे जाय एक क्षण बैठगये, तब समुद्र कृष्ण बलदेवको आया जान उनकी पूजा लेकर आया ॥ ३८ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उस समुद्रसे कहनेलगे कि, जो हमारे गुरुके बालक तैंने यहां बडी लहरोंसे डुबा लिये हैं वे गुरुके पुत्र लादे ॥ ३९ ॥ तब समुद्र बोला कि देव ! मैंने तो तुम्हारे गुरुके पुत्र नहीं डुबाये, बरन् मेरे भीतर रहनेवाला शंखरूप धारणकिये एक बड़ा दैत्य है, वह हर लेगया है और निश्चय उसके पास है, यह सुनतेही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अत्यन्त शीघ्रतासे जलमें घुस पंचजन दैत्यको मारडाला परन्तु उसके पेटमें बालक नहीं देखा ॥ ४० ॥ ४१ ॥ इसके उपरांत

उस दैत्यके अंगमेंसे शंख ले, श्रीकृष्णचन्द्र रथपर आये और वहाँसे यमराजकी अति प्यारी संयमनीपुरीमें आये ॥ ४२ ॥ और वहाँ जाकर बलदेवजी सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने शंख बजाया, तब प्रजाका दण्ड देनेवाला धर्मराज शंखका शब्द सुन ॥ ४३ ॥ कृष्ण बलदेवकी भक्तिपूर्वक पूजा करनेलगा और सब प्राणियोंके हृदयमें विराजमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीसे हाथ जोडकर बोला कि, हे विष्णु भगवान् लीलापूर्वक आपने मनुष्यका रूप धारण किया है; सो तुम्हारी क्या सेवा करूं ? ॥४४॥तब श्रीभगवान् बोले कि,हे महाराज ! यहाँ जो आप गुरुपुत्रले आयेहैं सो लादीजिये,तब यमराजने कहा कि, वह अपने कर्मोसे बँधे पडे हैं कैसे लाऊं ? तब श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि उन्हें मेरी आज्ञा हुई है कुछ मेरी आज्ञासे

गत्वा जनार्दनः शंखं प्रदध्मौ सहलायुधः ॥ शंखनिर्ह्रादमाकर्ण्य प्रजासंयमनो यमः ॥ ४३ ॥ तयोः सपर्यां महतीं चक्रे भक्त्युपबृंहिताम् ॥ उवाचावनतः कृष्णं सर्वभूताशयालयम् ॥ लीलामनुष्ययोर्विष्णवोर्युवयोः करवाम किम् ॥ ४४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ गुरुपुत्रमिहानीतं निजकर्मनिबंधनम् ॥ आनयस्व महाराज मच्छासनपुरस्कृतः ॥ ४५ ॥ तथेति तेनोपनीतं गुरुपुत्रं यदूत्तमौ ॥ दत्त्वा स्वगुरवे भूयो वृणीष्वेति तमूचतुः ॥ ४६ ॥ सम्यक् संपादितो वत्स भवद्भ्यां गुरुनिष्क्रयः ॥ कोनु युष्मद्विधगुरोः कामानामवशिष्यते ॥ ४७ ॥ गच्छतं स्वगृहं वीरौ कीर्तिर्वामस्तु पावनी ॥ छंदांस्ययातयामानि भवंत्विह परत्र च ॥ ४८ ॥ गुरुणैवमनुज्ञातौ रथेनानिलरंहसा ॥ आयातौ स्वपुरं तात पर्जन्यनिनदेन वै ॥ ४९ ॥

कर्म बलवान् नहीं है ॥ ४५ ॥ तब " जो आज्ञा" ऐसा कहकर यमराजने गुरुपुत्र लादिया, इसके पीछे यादवोंमें उत्तम श्रीकृष्ण बलदेव उसको ले अपने गुरुको देकर बोले कि, और वर मांगो ॥ ४६ ॥ तब गुरु कहने लगे कि, हे पुत्र ! तुमने गुरुसेवा भलीभांति करी और तुमसरीखोंका जब मैं गुरु हुआ तब मेरे कौन बातकी चाहना शेष रही ? ॥ ४७ ॥ हे वीर ! अब तुम अपने घरको जाओ इस लोक और परलोकमें तुम्हारी पवित्र कीर्त्ति होवे, तुम्हारे वेद नवीन पढेहुए स्मरण बने रहैं ॥ ४८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इस प्रकार गुरुसे आज्ञा पाय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेव

दोनों भाई पवनके समान शीघ्रगामी मेघकी तुल्य गर्जनेवाले रथमें बैठ अपने घरको आये ॥ ४९ ॥ बहुत दिनोंसे नहीं देखनेके कारण रामकृष्णका दर्शनकर प्रजा बडे आनन्दको प्राप्त हुइ जैसे गयाहुआ धन मिलनेसे आनन्द होताहै ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गुरुकुलवासो नाम पंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥ दोहा–छियालीस अध्यायमें; उद्धव व्रजहि पठाय । शोक यशोदा नन्दको, मेटो ज्ञान सिखाय ॥४६॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! यादवोंमें श्रेष्ठ श्रीकृष्णके प्रिय मंत्री सखा अर्थात् बृहस्पतिके शिष्य बुद्धिमानों में श्रेष्ठ जो उद्धवजी थे ॥१॥ उन्हें शरणागतोंका दुःख दूर करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने एकान्तमें बुला हाथ पकडकर कहा ॥ २ ॥ हे उद्धव !

समनन्दन्प्रजाः सर्वा दृष्ट्वा रामजनार्दनौ ॥ अपश्यंत्यो बह्वहानि नष्टलब्धधना इव ॥५०॥ इति श्रीमद्भाग०म०द०पू० नन्दादिसान्त्वनोग्रसेनाभिषेकगुरुकुलवासकरणं नाम पंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वृष्णीनां प्रवरो मंत्री कृष्णस्य दयितः सखा ॥ शिष्यो बृहस्पतेः साक्षादुद्धवो बुद्धिसत्तमः ॥ १ ॥ तमाह भगवान्प्रेष्ठं भक्तमेकांतिनं क्वचित् ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिं प्रपन्नार्तिहरो हरिः ॥ २ ॥ गच्छोद्धव व्रजं सौम्य पित्रोर्नौ प्रीतिमावह ॥ गोपीनां मद्वियोगाधिं मत्संदेशैर्विमोचय ॥ ३ ॥ ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्तदैहिकाः ॥ ये त्यक्तलोकधर्माश्च मदर्थे तान्बिभर्म्यहम् ॥ ४ ॥ मयि ताः प्रेयसां प्रेष्ठे दूरस्थे गोकुलस्त्रियः ॥ स्मरंत्योंग विमुह्यंति विरहौत्कंठ्यविह्वलाः ॥ ५ ॥

हे साधु ! तुम व्रजको जाओ हमारे माता पिताको प्रसन्न करो और गोपियोंको जो मेरे बिछुडनेमें कष्ट हुआ है सो मेरा संदेशा लेजाकर दूर करो ॥३॥ मुझमें जिनके मन और प्राण लग रहे हैं मेरेलिये पति पुत्रादि त्याग दिये हैं मैंही प्यारा जिनके आत्मा हूं जो मुझमें मन लगाकर रहती हैं मेरेलिये जिन्होंने इस लोक तथा परलोकके जितने सुखके उपाय हैं सब त्याग दिये हैं. उनको मैं सुख देताहूं ॥ ४ ॥ हे उद्धव ! उनका प्यारा मैं जबसे दूर आयाहूं तबसे वह गोकुलकी स्त्रियें मेरी सुधि करके विरहसे मेरी चाहके कारण विवश हो मोहित होजातीहैं * ॥ ५ ॥

* शका–व्रजसे और गोकुलसे मथुरापुरीका चारकोशका अन्तर है और मथुरासे व्रजभी चारही कोश है, परन्तु व्रजको श्रीकृष्ण कभी नहीं गये और गोपीभी मथुराको कभी नहीं गई गोपियें दही छाँछ, माखन वेचनेको भी मथुरापुरीको कभी नहीं गईं, छाँछ वेचनेको आतीं तो भी मोहन प्यारेकी मुलाकात होजाती, हे स्वामिन् ! परस्पर मित्रसे मिलनेके लिये स्त्री, वा पुरुष हजारों कोश चले जाते हैं और कृष्ण–

क्योंकि जब मैंने उनसे कह दियाथा कि मैं शीघ्रही आऊंगा इस कारणसे किसी प्रकार वे गोपियें प्राण धारण किये रहीं सो भी महाकष्टसे यदि उनका आत्मा उनके शरीरमें रहता तो दग्ध होजाता वह तो मुझमें लीन है इसीलिये वह प्राण धारण कररहीं हैं ॥ ६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा तब उद्धवजी बड़े आदरपूर्वक स्वामीके संदेशेको ले रथमें बैठ नंदरायजीके गोकुलको चले ॥ ७ ॥ और सूर्यके छिपतेही शोभायमान नंदरायजीके गोकुलमें पहुँचे तब संध्यासमय आतीहुई गायोंके खुरोंकी रेणुसे उद्धवजीका रथ ढक गया ॥ ८ ॥

धारयंत्यतिकृच्छ्रेण प्रायः प्राणान्कथंचन ॥ प्रत्यागमनसंदेशैर्बल्लव्यो मे मदात्मिकाः ॥ ६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्त उद्धवो राजन्संदेशं भर्तुरादृतः ॥ आदाय रथमारुह्य प्रययौ नंदगोकुलम् ॥ ७ ॥ प्राप्तो नंदव्रजं श्रीमान्निम्लोचति विभावसौ ॥ छन्नयानः प्रविशतां पशूनां खुररेणुभिः ॥ ८ ॥ वासितार्थेऽभियुध्यद्भिर्नादितं शुष्मिभिर्वृषैः ॥ धावंतीभिश्च वास्राभिरूधोभारैः स्ववत्सकान् ॥ ९ ॥ इतस्ततो विलंघद्भिर्गोवत्सैर्मंडितं सितैः ॥ गोदोहशब्दाभिरवैर्वेणूनां निस्स्वनेन च ॥१०॥ गायंतीभिश्च कर्माणि शुभानि बलकृष्णयोः ॥ स्वलंकृताभिर्गोपीभिर्गोपैश्च सुविराजितम् ॥११॥

पुष्पवती गायोंके लिये चारों ओरसे मतवाले बैलोंके युद्धका शब्द वहाँ होरहाथा और ऐनोंके भारसे व्याईहुई गायें दौड दौडकर अपने बछडोंके पास आतीथीं ॥९॥ जहाँ तहाँ सफेद गायें गायोंके बछड़े कूदते फाँदते फिरतेहैं गायोंके दुहनेका शब्द जहाँ तहाँ होरहाहै कोई कहता था "लाओ" कोई कहताथा "देओ" ऐसा कोलाहल जहाँ तहाँ मचरहाथा और बाँसुरी बजनेका भी शोर होरहाथा ॥ १० ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और

—और गोपियोंकी ऐसी परम मित्रता थी फिर चार कोशके अन्तर मिले भटे क्यों नहीं इसका क्या कारण ? इधर तो कृष्णके मनमें मोहकी ज्वाला भलकरही थी और उधर गोपियोंके हृदयमें मोहकी ज्वाला जलरही थी, फिर क्या कारण जो कोई न तो मथुरासे गया, न कोई गोकुलसे आया ? यह बडा सन्देह है ।

उत्तर—श्रीकृष्ण लोकनिन्दासे डरे व्रजमें जो लीला हमने करी तब हम बालक थे अब हमारी युवा अवस्था हुई जो गोपी व्रजसे हमारे पास आवेंगी अथवा व्रजको हम जायँगे तो पहिलेके समान चरित्र मथुरामें तथा व्रजमें करने पडेंगे और वह चरित्र हम यहाँ करें तो ससारमें हमारी निन्दा होगी, इस बातका डर करके मायासे गोपियोंको मोहित कर दिया जब गोपी मोहको प्राप्त होगई तो मनही मनमें विना कृष्ण प्यारेके मनमें परिताप तो किया परन्तु मथुराकी ओरको पाँव न रक्खा और भगवान् लोकलाजसे गोकुलको नहीं गये ॥

बलदेवजीके मंगलरूप कर्मोंको बनी ठनी गोपियें गातीहुई अत्यन्त शोभायमान लगतींथीं ॥११॥ अग्नि, सूर्य, अभ्यागत, गौ, ब्राह्मण, पितर, देवता इनके पूजनकी सामग्री जहाँ तहाँ धरी थीं, धूप होरहीथी दीपक बलरहे थे, फूल धरेथे, गोपोंके घरोंमें पूजा होनेसे यह व्रज मनोहर होरहा था ॥ ॥ १२ ॥ सब ओरसे फुलवारी फूल रहींथीं, पक्षी बोलरहे थे भौंरे गुंज रहेथे राजहंस और कारंडवपक्षी जहां बैठेथे, ऐसे कमलोंके समूहसे वह व्रज शोभायमान होरहा था ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रके प्रियमित्र उद्धवजीको आया जान नन्दरायजी अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक मिले और श्रीकृष्णचन्द्रके पाससे आये हैं, यह जानकर ईश्वर बुद्धिसे पूजन किया ॥ १४ इसके उपरान्त अत्यन्त श्रेष्ठ सामग्रियोंका भोजन कराय, शय्यापर सुख

अग्न्यर्कातिथिगोविप्रपितृदेवार्चनान्वितैः ॥ धूपदीपैश्च माल्यैश्च गोपावासैर्मनोरमम् ॥ १२ ॥ सर्वतः पुष्पितवनं द्विजालिकुलनादितम् ॥ हंसकारंडवाकीर्णैः पद्मखंडैश्च मंडितम् ॥ १३ ॥ तमागतं समागम्य कृष्णस्यानुचरं प्रियम् ॥ नंदः प्रीतः परिष्वज्य वासुदेवधियाऽऽर्चयत् ॥ १४ ॥ भोजितं परमान्नेन संविष्टं कशिपौ सुखम् ॥ गतश्रमं पर्यपृच्छत्पादसंवाहनादिभिः ॥ १५ ॥ कच्चिदंग महाभाग सखा नः शूरनंदनः ॥ आस्ते कुशल्यपत्याद्यैर्युक्तो मुक्तः सुहृद्वृतः ॥ १६ ॥ दिष्ट्या कंसो हतः पापः सानुगः स्वेन पाप्मना ॥ साधूनां धर्मशीलानां यदूनां द्वेष्टि यः सदा ॥ १७ ॥ अपि स्मरति नः कृष्णो मातरं सुहृदः सखीन् ॥ गोपान्व्रजं चात्मनाथं गावो वृंदावनं गिरिम् ॥ १८ ॥ अप्यायास्यति गोविंदः स्वजनान्सकृदीक्षितुम् ॥ तर्हि द्रक्ष्याम तद्वक्रं सुनसं सुस्मितेक्षणम् ॥ १९ ॥

पूर्वक पौढ़ाय, चरण दाब, मार्गका खेद मिटाय, उद्धवजीसे नन्दरायजी बोले ॥१५॥ हे बडभागी उद्धव! कहो शूरसेनके पुत्र हमारे सखा वासुदेवजी पुत्रोंसहित कुशलपूर्वक हैं ? कंसके बंदीखानेसे छूटे हैं? भाई बन्धु हितकारियोंसहित प्रसन्न हैं ? ॥ १६ ॥ और पापी कंस समस्त सेवकोंसहित मारा गया. यह बड़ाही मंगल हुवा क्योंकि वह कंस धर्मस्वभाववाले यादवोंसे सदा वैर करताथा ॥ १७ ॥ हे उद्धवजी ! और यह भी कहो कि, वह कृष्णचन्द्रभी कभी हमारी और अपनी माताकी सुधि करते हैं, तथा सुहृद सखा गोपोंकी सुधि करते हैं ? और जिसके आपही रक्षक हैं ऐसे व्रजकी भी कभी सुधि करते हैं, और गौ, ब्राह्मण, गोवर्द्धन पर्वतकी भी कभी सुधि करते हैं ? ॥ १८ ॥ गायोंका हित करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र, जब कभी

अपने भाई बंधुके देखनेके लिये आवैंगे तब सुंदर नासिका सुंदर मुसकान चितवनयुक्त उनके मुखका दर्शन करेंगे ॥ १९ ॥ दावाग्निसे, पवनसे, इन्द्रकी वर्षासे, विषयुक्त सर्पसे, अघासुरसे और बडी बडी मृत्युओंसे महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रने हमारी रक्षा करी ॥ २० ॥ हे उद्धवजी ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पराक्रम और लीलापूर्वक कटाक्षभरी चितवन, हँसन और बोलनेकी सुधि करतेहैं, तब हमारी संपूर्ण क्रिया शिथिल होजातीहैं ॥२१॥ मुकुन्दके चरणोंके चिह्न पर्वत, नदी, वनके स्थान और उनके खेलनेके स्थानोंको जब देखते हैं, तब हमारा मन कृष्णमय होजाता है ॥ २२ ॥ देवताओंका कार्य करनेके लिये इस संसारमें कृष्ण अवतार लेकर आये हैं उन्हें मैं देवताओंमें उत्तम मानताहूँ और मैंने बडा गंभीर गर्गाचार्यका

दावाग्नेर्वातवर्षाच्च वृषसर्पाच्च रक्षिताः ॥ दुरत्ययेभ्यो मृत्युभ्यः कृष्णेन सुमहात्मना ॥ २० ॥ स्मरतां कृष्णवीर्याणि लीलापांगनिरीक्षितम् ॥ हसितं भाषितं चांग सर्वा नः शिथिलाः क्रियाः ॥ २१ ॥ सरिच्छैलवनोद्देशान्मुकुंदपदभूषितान् ॥ आक्रीडानीक्षमाणानां मनो याति तदात्मताम् ॥ २२ ॥ मन्ये कृष्णं च रामं च प्राप्ताविह सुरोत्तमौ ॥ सुराणां महदर्थाय गर्गस्य वचनं यथा ॥ २३ ॥ कंसं नागायुतप्राणं मल्लौ गजपतिं तथा ॥ अवधिष्टां लीलयैव पशूनिव मृगाधिपः ॥ २४ ॥ तालत्रयं महासारं धनुर्यष्टिमिवेभराट् ॥ बभंजैकेन हस्तेन सप्ताहमदधाद्गिरिम् ॥ २५ ॥ प्रलंबो धेनुकोऽरिष्टस्तृणावर्तो बकादयः ॥ दैत्याः सुरासुरजितो हता येनेह लीलया ॥ २६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति संस्मृत्य संस्मृत्य नंदः कृष्णानुरक्तधीः ॥ अत्युत्कंठोऽभवत्तूष्णीं प्रेमप्रसरविह्वलः ॥ २७ ॥

वचनभी ऐसेही सुना है ॥२३॥ दशहजार हाथियोंका बल रखनेवाले कंस और मल्लोंको वैसेही कुवलयापीड हाथीको, सिंह जैसे पशुओंको मारता है उसीप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वकही मारडाला ॥ २४ ॥ फिर बडा भारी तीन तालके समान धनुष एक हाथसे उठाकर जैसे हाथी लठियाको तोडताहै उसीप्रकार तोडडाला और सात दिनतक गोवर्द्धन पर्वतको बायें हाथकी अँगुलीपर धारण किया ॥ २५ ॥ प्रलम्बासुर, धेनुकासुर, तृणावर्त्त, बकासुर आदि और भी जो सुर असुरोंके जीतनेवाले दैत्य थे, सो श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वकही मारडाले ॥ २६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! कृष्णमें प्रेमबुद्धिवाले नन्दरायजी इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी सुधि करके, आँखोंमें आँसू भर गद्गद कण्ठ प्रेमके

भावमें व्याकुल होकर चुप होगये ॥ २७ ॥ यशोदाने जो ऐसे वर्णन कियेजाते श्रीकृष्णके सुन्दर चरित्र श्रवणकिये, तो स्नेहसे स्तनोंमें दूध उमडि आया और नेत्रोंसे आंसू बहने लगे ॥ २८ ॥ इस प्रकार नन्दराय और यशोदाका भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें परम अनुराग देखकर उद्धवजी नन्दजीसे बोले ॥ २९ ॥ उद्धवजी बोले कि, मानदेनेवाले नंदजी ! इस संसारमें देहधारियोंके मध्यमें निश्चय तुम प्रशंसाके योग्य हो, क्योंकि जो सबके गुरु नारायण हैं, उनमें ऐसी बुद्धि लगाई है ॥ ३० ॥ यह जो कृष्ण बलदेव हैं, सो विश्वके लियें उपादान कारण हैं इसीसे पुरुषप्रकृतिरूप हैं, सब प्राणियोंमें प्रवेश करके अनेक प्राणियोंके अनेक प्रकारके ज्ञानके साक्षी और अनादि हैं ॥ ३१ ॥ प्राण छूटती समय

यशोदा वर्ण्यमानानि पुत्रस्य चरितानि च ॥ शृण्वंत्यश्रूण्यवस्राक्षीत्स्नेहस्नुतपयोधरा ॥२८॥ तयोरित्थं भगवति कृष्णे नन्दयशोदयोः ॥ वीक्ष्यानुरागं परमं नंदमाहोद्धवो मुदा ॥ २९ ॥ उद्धव उवाच ॥ युवां श्लाघ्यतमौ नूनं देहिनामिह मानद ॥ नारायणेऽखिलगुरौ यत्कृता मतिरीदृशी ॥ ३० ॥ एतौ हि विश्वस्य च बीजयोनी रामो मुकुंदः पुरुषः प्रधानम् ॥ अन्वीय भूतेषु विलक्षणस्य ज्ञानस्य चेशात इमौ पुराणौ ॥ ३१ ॥ यस्मिञ्जनः प्राणवियोगकाले क्षणं समावेश्य मनो विशुद्धम् ॥ निर्हृत्य कामाशयमाशु याति परां गतिं ब्रह्ममयोऽर्कवर्णः ॥ ३२ ॥ तस्मिन्भवंतावखिलात्महेतौ नारायणे कारणमर्त्यमूर्तौ ॥ भावं विधत्तां नितरां महात्मन्किं वाऽवशिष्टं युवयोः सुकृत्यम् ॥ ३३ ॥ आगमिष्यत्यदीर्घेण कालेन व्रजमच्युतः ॥ प्रियं विधास्यते पित्रोर्भगवान्सात्त्वतां पतिः ॥ ३४ ॥ हत्वा कंसं रगमध्ये प्रतीपं सर्वसात्त्वताम् ॥ यदाह वः समागत्य कृष्णः सत्यं करोति तत् ॥ ३५ ॥

यह पुरुष क्षणभर शुद्ध मनको जिन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें लगा शीघ्रही कर्मोंकी वासनाओंको छोड सूर्यके समान प्रकाशमान ब्रह्मरूप होकर परमगतिको प्राप्त करता है ॥ ३२ ॥ जब सबके आत्मा कार्य और कारणसे मनुष्यरूप धरे परिपूर्ण नारायणमें अतिशय करके तुम भक्ति करतेहो तो फिर तुमको क्या करना शेष रहा ॥ ३३ ॥ अच्युत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र शीघ्रही व्रजको आवेंगे क्योंकि वह भक्तोंका पालन करनेवाले हैं इसलिये तुम्हें और यशोदाको वह थोडेही दिनोंमें आनकर आनन्द देंगे ॥ ३४ ॥ सब यादवोंके वैरी कंसको रंगभूमिमें मार तुम्हारे पास आनकर

श्रीकृष्णचन्द्रने जो वचन कहा था, उसे अवश्य सत्य करैंगे ॥ ३५ ॥ हे बडभागियो ! अब तुम कुछ खेद मत करो, कृष्णको अपने पासही देखोगे, क्योंकि जैसे लकडीमें ज्योति रहतीहै उसी प्रकार सब प्राणियोंके हृदयमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रहतेहैं ॥ ३६ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रको न कोई प्यारा है न कोई कुप्यारा है, न कोई उत्तम है, न कोई अधम है, न कोई समान है, न कोई विषम है और न उन्हें अभिमान है, वह तो समदृष्टिहैं ॥ ३७ ॥ न उनके माता है, न पिता है, न स्त्री है, न पुत्रादिक हैं, न उनके देह है और उनका जन्म भी नहीं है ॥ ३८ ॥ इन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके कर्मभी नहीं हैं क्योंकि वह तो संसारमें देवादिक, मनुष्यादिक, नृसिंहादिकोंकी जो योनि हैं, उनमें खेलनेके लिये और साधुपुरुषोंकी रक्षा करनेके लिये

मा खिद्यतं महाभागौ द्रक्ष्यथः कृष्णमंतिके ॥ अंतर्हृदि स भूतानामास्ते ज्योतिरिवैधसि ॥ ३६ ॥ न ह्यस्यास्ति प्रियः कश्चिन्नाप्रियो वाऽस्त्यमानिनः ॥ नोत्तमो नाधमो वाऽपि समोनास्यासमोऽपि वा ॥३७॥ न माता न पिता तस्य न भार्या न सुतादयः ॥ नात्मीयो न परश्चापि न देहो जन्म एव च ॥ ३८ ॥ न चास्य कर्म वा लोके सदसन्मिश्रयोनिषु ॥ क्रीडार्थं सोपि साधूनां परित्राणाय कल्पते ॥ ३९ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति भजते निर्गुणो गुणान् ॥ क्रीडन्नतीतोऽत्र गुणैः सृजत्यवति हंत्यजः ॥ ४० ॥ यथा भ्रमरिकादृष्ट्या भ्राम्यतीव महीयते ॥ चित्ते कर्तरि तत्रात्मा कर्तेवाहंधिया स्मृतः ॥ ४१ ॥ युवयोरेव नैवायमात्मजो भगवान्हरिः ॥ सर्वेषामात्मजो ह्यात्मा पिता माता स ईश्वरः ॥ ४२ ॥ दृष्टं श्रुतं भूतभवद्भविष्यत्स्थास्नुश्चरिष्णुर्महदल्पकं च ॥ विनाऽच्युताद्वस्तुतरां न वाच्यं स एव सर्वं परमार्थभूतः ॥ ४३ ॥

प्रगट होतेहैं ॥३९॥ निर्गुण भगवान् सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण, इन तीन मायाके गुणोंको अंगीकार करतेहैं और निर्गुणसे अलग अजन्मा भगवान् क्रीडा करके विश्वको उत्पन्न, पालन तथा संहार करतेहैं ॥ ४० ॥ जैसे बालक चाँई माँई फिरताहै तब उसकी दृष्टि फिरती है और उससे पृथ्वी फिरतीसी दिखलाई देती है, इसी प्रकार चित्त जो कर्त्ता है, उसमें अहंकारसे आत्मा भी कर्तासा दिखाई देताहै ॥४१॥ यह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारेही पुत्र नहीं हैं, बरन सबके पुत्र हैं, आत्मा हैं, पिता हैं, माता हैं और ईश्वरोंके ईश्वर हैं ॥ ४२ ॥ जो कुछ दीखता है और जो कुछ

होचुका और जो होता है और जो होगा और जो स्थावर जंगम हैं, जो कुछ बड़ा छोटा है, सो सब श्रीकृष्णचन्द्रके विना अतिशय करके कहनेके योग्य नहीं है. परमार्थ रूप श्रीकृष्ण हैं सोई सर्वरूप हैं ॥ ४३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! इसी प्रकार वार्ता करते करते सब रात्रि बीतगई और गोपियें प्रातःकालको उठ, दीवे बाल, देहलियोंका पूजनकर, दही मथने लगीं ॥ ४४ ॥ दीवोंसे प्रकाशमान मणियोंके जड़ाऊ गहनोंसे उस समय वह गोपियें अत्यन्त शोभायमान लगनेलगीं, नेतियोंके खैंचनेसे भुजाओंके चूरी कंकण हिल रहे हैं, नितम्ब हिलते जाते हैं, स्तनोंपर हार भी हिलता है, कुण्डलोंसे प्रकाशमान कपोल और अरुण केशरकी खौर मुखपर लगी है ॥ ४५ ॥ कमलदललोचन भगवान्

एवं निशा सा ब्रुवतोर्व्यतीता नंदस्य कृष्णानुचरस्य राजन्॥गोप्यः समुत्थाय निरूप्य दीपान्वास्तून्समभ्यर्च्य दधीन्य मंथन् ॥ ४४ ॥ ता दीपदीप्तैर्मणिभिर्विरेजू रज्जूर्विकर्षद्भुजकंकणस्रजः ॥ चलन्नितंबस्तनहारकुंडलत्विषत्कपोलारुणकुंकुमाननाः ॥ ४५ ॥ उद्गायतीनामरविंदलोचनं व्रजांगनानां दिवमस्पृशद्ध्वनिः ॥ दध्नश्च निर्मंथनशब्दमिश्रितो निरस्यते येन दिशाममंगलम् ॥ ४६ ॥ भगवत्युदिते सूर्ये नंदद्वारि व्रजौकसः ॥ दृष्ट्वा रथं शातकौंभं कस्यायमिति चाब्रुवन् ॥ ४७ ॥ अक्रूर आगतः किं वा यः कंसस्यार्थसाधकः ॥ येन नीतो मधुपुरीं कृष्णः कमललोचनः ॥ ४८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रका चारित्र जब व्रजबालाओंने गाया, तब वह गीत स्वर्गतक पहुँचा और दहीके मथनेका शब्द भी उस गीतमें मिल रहा था, उन गोपियोंके गीतोंसे दिशाओंके सब अमंगल दूर होजातेहैं ॥ ४६ ॥ भगवान् सूर्यके उदय होनेपर नंदरायजीके दरवाजेपर सुनहरी साजका रथ खड़ा देखकर "यह किसका रथ है" इसप्रकार कहते व्रजवासी नर नारी कहने लगे ॥ ४७ ॥ कि, क्या कंसके कार्यका साधक अक्रूर आया है ? जो कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मथुरा लेगयाहै फिर अपने स्वामीको मरवाकर अब क्यों आया ? अब क्या हमें लेजाकर हमारे मांसके पिंड

बनाकर देगा । इस प्रकार गोपियें आपसमें बातें करही रहीथीं कि, इननेहीमें उद्धवजी संध्योपासनादि नित्यकर्म करके आये ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥ दोहा–उद्धव सैंतालीसमें, पाय कृष्ण आदेश। गोपिनको जाके दियो, तत्त्वज्ञान उपदेश ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित ! लम्बी भुजा, नवीन कमलसे नेत्र, पीताम्बर पहरे कमलकी माला धारण किये, प्रकाशमान मुखारविन्द स्वच्छ कानोंमें कुण्डल पहरे कृष्णके अनुचर उद्धवजीको देख व्रजकी स्त्रियोंको परम आश्चर्य प्राप्त हुआ और परस्पर कहने लगीं ॥१॥ कि, सुन्दर रूप यह कौन है, कहाँसे आया है ? भगवान् श्रीकृष्णचंद्रकेसा वेष है, वैसेही गहने पहर रहा है, इसप्रकार

किं साधयिष्यत्यस्माभिर्भर्तुः प्रेतस्य निष्कृतिम् ॥ इति स्त्रीणां वदंतीनामुद्धवोऽगात्कृताह्निकः॥४९॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे नंदशोकापनयनं नाम षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥४६॥ श्रीशुक उवाच॥ तं वीक्ष्य कृष्णानुचरं व्रजस्त्रियः प्रलंबबाहुं नवकंजलोचनम्॥ पीतांबरं पुष्करमालिनं लसन्मुखारविंदं परिमृष्टकुंडलम् ॥ १ ॥ शुचिस्मिताः कोऽयमपीच्यदर्शनः कुतश्च कस्याच्युतवेषभूषणः ॥ इति स्म सर्वाः परिवव्रुरुत्सुकास्तमुत्तमश्लोकपदांबुजाश्रयम् ॥ २ ॥ तं प्रश्रयेणावनताः सुसत्कृतं सव्रीडहासेक्षणसूनृतादिभिः ॥ रहस्यपृच्छन्नुपविष्टमासने विज्ञाय संदेशहरं रमापतेः ॥ ३ ॥ जानीमस्त्वां यदुपतेः पार्षदं समुपागतम् ॥ भर्त्रेह प्रेषितः पित्रोर्भवान्प्रियचिकीर्षया ॥ ४ ॥ अन्यथा गोव्रजे तस्य स्मरणीयं न चक्ष्महे ॥ स्नेहानुबंधो बंधूनां मुनेरपि सुदुस्त्यजः ॥ ५ ॥

सब गोपियोंने श्रीकृष्णचंद्रके चरणारविन्दका भक्त जान उद्धवजीको चारों ओरसे घेरलिया ॥ २ ॥ और अत्यन्त आधीनतासे नम्र हो, लाजभरी हँसन, चितवन तथा मीठी वाणीसे सत्कारकर एकान्त आसनपर बैठे उद्धवजीको श्रीकृष्णचन्द्रके पाससे संदेशा लेकर आये जान, वह गोपियें पूंछने लगीं ॥ ३ ॥ कि, हमें जान पड़ता है तुम श्रीकृष्णचन्द्रके सेवक हो और माता पिताके प्रसन्न करनेको तुम्हें श्रीकृष्णचन्द्रने भेजा है ॥ ४ ॥ क्योंकि इस व्रजमें और कोई ऐसा नहीं है, जो उन्हें स्मरण आवे और माता पिताका तो स्नेह बड़े वैराग्यवान् पुरुषपर भी नहीं छूट सकता

जैसे पुरुष स्त्रियोंसे प्यार करता है और भौंरा
इसीकारण औरोंसे यहाँ अपने कार्यके लिये मित्रता जनाई, जबतक काम पडा, तबतक मित्रता रक्खी, यद्यपि उन श्रीकृष्णचन्द्रने हमसे प्रीति करी थी, परन्तु तौभी दरिद्रीपुरुषको जैसे
फूलोसे प्यार रखता है, यह स्वार्थहीकी प्रीति है ॥ ५ ॥ ६ ॥ यद्यपि उन श्रीकृष्णचन्द्रने हमसे प्रीति करी थी, परन्तु तौभी दरिद्रीपुरुषको जैसे यजमानको त्याग देता है ॥ ७ ॥ पक्षी जैसे फलरहित
वेश्या त्याग देती है, प्रजा असमर्थ राजाको त्यागदेती है और दक्षिणापाकर पुरोहित जैसे यजमानको त्याग देता है ॥ ७ ॥ पक्षी जैसे फलरहित
वृक्षको छोड देते हैं, अभ्यागत भोजन करके जैसे गृहको त्याग देतेहैं, जारपुरुष भोग करके जैसे स्त्रीको त्यागदेताहै, उसीप्रकार भगवान् श्रीकृष्ण
चन्द्र हमको त्यागकर चलेगये ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभाग परीक्षित् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दूत उद्धवजी जिस समय व्रजमें

पुंभिः स्त्रीषु कृतां यद्वत्सुमनस्स्विव षट्पदैः ॥ ६ ॥ निस्स्वं त्यजंति गणिका

अन्येष्वर्थकृता मैत्री यावदर्थविडंबनम् ॥ पुंभिः स्त्रीषु कृतां यद्वत्सुमनस्स्विव षट्पदैः ॥ ६ ॥ निस्स्वं त्यजंति गणिका
अकल्पं नृपतिं प्रजाः ॥ अधीतविद्या आचार्यमृत्विजो दत्तदक्षिणम् ॥७॥ खगा वीतफलं वृक्षं भुक्त्वा चातिथयो गृहम् ॥
दग्धं मृगास्तथाऽरण्यं जारो भुक्त्वा रतां स्त्रियम् ॥ ८ ॥ इति गोप्यो हि गोविंदे गतवाक्कायमानसाः ॥ कृष्णदूते व्रजं याते
उद्धवे त्यक्तलौकिकाः ॥९॥ गायंत्यः प्रियकर्माणि रुदत्यश्च गतह्रियः ॥ तस्य संस्मृत्यसंस्मृत्य यानि कैशोरबाल्ययोः ॥
॥ १० ॥ काचिन्मधुकरं दृष्ट्वा ध्यायंती कृष्णसंगमम् ॥ प्रियप्रस्थापितं दूतं कल्पयित्वेदमब्रवीत् ॥ ११ ॥ गोप्युवाच ॥
मधुप कितवबंधो मा स्पृशांघ्रिं सपत्न्याः कुचविलुलितमालाकुंकुमश्मश्रुभिर्नः ॥ वहतु मधुपतिस्तन्मानिनीनां प्रसादं
यदुसदसि विडंब्यं यस्य दूतस्त्वमीदृक् ॥ १२ ॥

आये, उसीसमय गोपियोंकी वाणी, देह, मन, इत्यादि गोविंदमें जायलगे, अधिक क्या कहैं, लौकिकव्यवहार खानपानादिक भी सब छूटगये ॥ ९ ॥
उनको याद कर, लाज त्याग,
अपने प्यारेके कर्मोंको गानेलगीं और भगवान् केशवमूर्ति बाल अवस्था तथा तरुण अवस्थाके जो चरित्र थे, उनको याद कर, लाज त्याग,
रोतीहुई उद्धवजीसे पूछनेलगीं और कोई एक गोपी उद्धवजीका स्वरूप देख, श्रीकृष्णके संगका ध्यान कर भौंरेको देख, उसे प्यारेका भेजाहुआ
दूत जान वक्ष्यमाण वचन कहनेलगीं, अर्थात् भौंरेके बहाने उद्धवजीसे कहने लगीं ॥ १० ॥ ११ ॥ गोपी बोली कि, हे मधुप ! हे कपटी
मित्र ! हमारे चरणोंका स्पर्श मत करे, क्योंकि भौंरेका देह तो काला और मुख पीला होताहै और तेरे तो सौतके कुचोंसे मीठी पुष्पोंकी

मालाकी केशर डाढी मूछोंमें लगीहै, जो तू स्पर्श करेगा तो हमें स्नान करना पड़ैगा, यदि कहो कि, मुझे तो तुम्हारे प्रसन्न करनेको श्रीकृष्णचन्द्रने भेजाहै, सो तुम जाकर मथुराकीही स्त्रियोंको प्रसन्न करो, जैसे तू हमारे पास आया है, इसी प्रकार यादवोंकी स्त्रियोंके पास भी गयाहोगा, परन्तु यादवोंकी सभामें इस बातकी हँसी हुई होगी कि, कृष्णका दूत ऐसा निर्लज्ज है ॥१२॥ जैसा तू है, वैसाही तेरा स्वामी है, जैसे तू फूलोंकी सुगंधिले उसी समय उनको छोड़देताहै, उसी प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने भी मोहित करनेवाला अपने अधरोंका अमृत एकबार पिलाय हमको त्यागन करदिया, परन्तु बड़े आश्चर्यकी बात है कि, लक्ष्मी उनके चरण कमलका कैसे सेवन करतीहै, अनुमान होता है कि, श्रीकृष्णके मीठे मीठे वचनोंसे उसका चित्त हरगया होगा, इसीलिये वह पड़ी रहती है ॥ १३ ॥ हे भ्रमर ! तू हमारे प्रसन्न करनेको श्रीकृष्णचरित्र क्यों गाता है,

**सकृदधरसुधां स्वां मोहिनीं पाययित्वा सुमनस इव सद्यस्तत्यजेऽस्मान्भवादृक् ॥ परिचरति कथं तत्पादपद्मं तु पद्मा ह्यपि बत हृतचेता उत्तमश्लोकजल्पैः ॥ १३ ॥ किमिह बहु षडंघ्रे गायसि त्वं यदूनामधिपतिमगृहाणामग्रतो नः पुराणम् ॥ विजयसखसखीनां गीयतां तत्प्रसंगः क्षपितकुचरुजस्ते कल्पयंतीष्टमिष्टाः ॥ १४ ॥ दिवि भुवि च रसायां काः स्त्रियस्तद्दुरापाः कपटरुचिरहासभ्रूविजृंभस्य यास्स्युः ॥ चरणरज उपास्ते यस्य भूतिर्वयं का अपि च कृपणपक्षे ह्युत्तमश्लोकशब्दः ॥ १५ ॥ विसृज शिरसि पादं वेद्म्यहं चाटुकारैरनुनयविदुषस्तेऽभ्येत्य दौत्यैर्मुकुंदात् ॥ स्वकृत इव विसृष्टापत्यपत्यन्यलोकाः व्यसृजदकृतचेताः किं नु संधेयमस्मिन् ॥ १६ ॥**

क्योंकि हमनें तो घर इत्यादि भी त्याग दियाहै, श्रीकृष्णकी सखी मथुराकी जो स्त्रियें हैं, उनके आगे उनका प्रसंग गा, जिनकी कामाग्नि वह शान्त करतेहैं, वह प्यारी सखियें तुझे रीझकर कुछ देंगी ॥ १४ ॥ हे कपटी कपटभरी रुचिर हाँसीवाले श्रीकृष्णचन्द्रकी भ्रुकुटीकी मरोर ऐसी है कि, स्वर्ग, पृथ्वी और पातालकी स्त्रियें भी उन्हें दुर्लभ नहीं हैं, लक्ष्मीजी जिनके चरणरजकी सेवा करती हैं, वहाँ हमारी क्या चलसक्ती है, परन्तु तौभी हमने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका उत्तमश्लोक नाम सुनाहै, सो जब हम गरीबनियोंकी सुधि लेंगे, तब वह नाम रहेगा, नहीं तो जाता रहेगा ॥ १५ ॥ अपने शिरको मेरे पाँवोंमेंसे उठाले, क्योंकि मैं तेरी संपूर्ण बातें जानतीहूं, तू मुकुंद श्रीकृष्णचन्द्रसे दूतकर्म सीखकर

अब उससे
चतुर होगया है, देखो हमने इस संसारमें श्रीकृष्णचन्द्रकेलिये पति, पुत्र, लोक, परलोक सब छोड़ दिया और वह हमें छोड़कर चलेगये, अब उससे
हमें क्या मिलाप करना ? इस प्रकार गोपियें कहनेलगीं ॥ १६ ॥ फिर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पहले कर्मोंकी सुधि करके कहनेलगीं कि हम
को श्रीकृष्णसे भय लगता है क्योंकि पहले अयोध्यामें राजा दशरथके पुत्र रामचन्द्र हुये, तो सुग्रीवकी ओर होकर वधिक समान वालिको मारा;
व्याध तो मांस खानेके लिये मारै है परन्तु इन्होंने तो व्यर्थही मारा, बंदरका कोई मांस नहीं खाताहै, दूर्वादलश्यामके सुन्दर रूपपर रीझकर राव
णकी बहन शूर्पणखा आई, तो लक्ष्मणको सिखा, स्त्रीके वश हो उसके नाक कान काटलिये फिर वामन अवतार लेकर काकके समान आचरण
कर राजा बलिकी भेंट पूजा ले उसीको बाँधदिया इस कारण हम इस कालेकी मित्रतासे अघायगईं, अब कभी भूलकर भी कालोंसे मित्रता न करेंगी

मृगयुरिव कपींद्रं विव्यधे लुब्धधर्मा स्त्रियमकृत विरूपां स्त्रीजितः कामयानाम् ॥ बलिमपि बलिमत्त्वाऽवेष्टय
ध्वांक्षवद्यस्तदलमसितसख्यैर्दुस्त्यजस्तत्कथाऽर्थः ॥ १७ ॥ यदनुचरितलीलाकर्णपीयूषविप्रुट्सकृददनविधूतद्वंद्वधर्मा
विनष्टाः ॥ सपदि गृहकुटुंबं दीनमुत्सृज्य दीना बहव इह विहंगा भिक्षुचर्यां चरंति ॥ १८ ॥ वयमृतमिव जिह्मव्याहृतं
श्रद्दधानाः कुलिकरुतमिवाज्ञाः कृष्णवध्वो हरिण्यः ॥ ददृशुरसकृदेतत्तन्नखस्पर्शतीव्रस्मररुज उपमंत्रिन्भ
ण्यतामन्यवार्ता ॥ १९ ॥

तब उद्धवजी बोले कि, मैं जिस समयसे आयाहूं तुम उनकीही बातें कररही हो, तो गोपी बोलीं कि, जैसे उनमें और गुण हैं उसी प्रकार यह अवगुण
है यद्यपि उनको दुःखदायी जानती हैं, परन्तु तौ भी उनकी बातोंका छूटना तो हमसे महाकठिन है ॥ १७ ॥ जिन्होंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके
लीलाचरित्ररूपी अमृतका कानोंमें एक कणका भी स्वाद लेलियाहै, वह राग, द्वेष, त्याग असत्यके तुल्य हो दुःखरूप पुत्र पौत्रादिकोंको त्याग
भोगोंको छोड़ पक्षीके समान घर घर भीख माँगते फिरते हैं ॥ १८ ॥ जैसे अज्ञानी कृष्णसार हरिणकी स्त्री हारिणी वधिकके गीतसे मोहित होकर
घायल होजाती है उसी प्रकार हमने कपटी श्रीकृष्णका वचन सत्य मानकर यह देखा, जिनके नखोंके स्पर्शसे हमें भी कामदेवकी पीड़ा उत्पन्न हुई,

इसलिये हे दूत ! उस कपटीकी बात जानेदे और बात कहु ॥ १९ ॥ हे प्यारेके सखा ! क्या तू फिर आया, तुझे प्यारे कृष्णने भेजा है, इस कारण हे दूत ! तू पूजा करनेके योग्य है और जो तुझे इच्छा हो सो वर माँग, क्या लक्ष्मीका संग न छोड़नेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके पास हमें लेचलना चाहता है पर न्तु कैसे लेजायगा, क्योंकि उनके वक्षस्थलमें तो लक्ष्मीजी संगही रहती हैं इसलिये हमारा क्या प्रयोजन है ॥ २० ॥ हे सौम्य ! भला श्रीकृष्णचन्द्र तो अभी मथुरामें वास करते हैं, कभी उन्हें अपने माता पिता नन्द यशोदा आदिकका भी स्मरण आता है और कभी अपने बंधु बांधवोंकीभी याद करते हैं, कभी गोपोंका भी स्मरण करते हैं और कभी हमारी बात भी चलाते हैं; अगरके समान सुगंधवाली भुजा कभी हमारे शिरपर भी आनकर

प्रियसख पुनरागाः प्रेयसा प्रेषितः किं वरय किमनुरुन्धे माननीयोऽसि मेंग ॥ नयसि कथमिहास्मान्दुस्त्यजद्वंद्वपार्श्वं सततमुरसि सौम्य श्रीर्वधूः साकमास्ते ॥ २० ॥ अपि बत मधुपुर्यामार्यपुत्रोऽधुनाऽऽस्ते स्मरति स पितृगेहान्सौम्य बंधूंश्च गोपान् ॥ क्वचिदपि स कथा नः किंकरीणां गृणीते भुजमगुरुसुगंधं मूर्ध्न्यधास्यत्कदा नु ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथोद्धवो निशम्यैवं कृष्णदर्शनलालसाः ॥ सांत्वयन्प्रियसंदेशैर्गोपीरिदमभाषत ॥ २२ ॥ उद्धव उवाच ॥ अहो यूयं स्म पूर्णार्था भवत्यो लोकपूजिताः ॥ वासुदेवे भगवति यासामित्यर्पितं मनः ॥ २३ ॥ दानव्रततपोहोमजपस्वाध्यायसंयमैः ॥ श्रेयोभिर्विविधैश्चान्यैः कृष्णे भक्तिर्हि साध्यते ॥ २४ ॥ भगवत्युत्तमश्लोके भवतीभिरनुत्तमा ॥ भक्तिः प्रवर्तिता दिष्ट्या मुनीनामपि दुर्लभा ॥ २५ ॥

धरेंगे ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! इस प्रकार उद्धवजी श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनकी चाहना गोपियोंकी सुन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके संदेशेको समझानेलगे ॥ २२ ॥ उद्धवजी बोले कि, हे गोपियो ! तुमने भगवान् वासुदेव श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाया है इस लिये तुम निश्चय कृतार्थ होगई और संपूर्ण लोकोंमें तुम्हारा यश होगा ॥ २३ ॥ क्योंकि दान, व्रत, तप, होम, जप, यज्ञ, वेदपाठ, इन्द्रियोंका रोकना और अनेक प्रकारके कल्याणके उपाय सब करनेका फल यही है, जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें भक्ति हो ॥ २४ ॥ बड़े मुनीश्वरोंको दुर्लभ भक्ति तुमने

उत्तमश्लोक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें करी, यह बड़ा मंगल है ❀ ॥ २५ ॥ पति, पुत्र, देह, भाई, बंधु और अपने घरोंको त्याग परमपुरुष भगवान्
श्रीकृष्णचन्द्रको तुमने अपना पति करा, यह बहुत बड़ा मंगल हुआ ॥२६॥ हे बडभागियो ! इन्द्रियोंकी जिनमें गम नहीं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें
विरहसे एकान्त भक्ति तुम्हें उत्पन्न हुई, यह तुमने मेरे ऊपर बड़ा अनुग्रह किया ॥ २७॥ हे मंगलरूपिणियो ! तुमको सुख देनेवाले प्यारेका संदेशा
कहता हूँ सो सुनो, श्रीकृष्णचन्द्रके रहस्यकार्यके करनेवाले संदेशेको लेकर मैं आया हूँ ॥ २८ ॥ उद्धवजी गोपियोंसे भगवान्ने श्रीमुखसे जो

दिष्ट्या पुत्रान्पतीन्देहान्स्वजनान्भवनानि च ॥ हित्वाऽवृणीत यूयं यत्कृष्णाख्यं पुरुषं परम् ॥ २६ ॥ सर्वा
त्मभावोऽधिकृतो भवतीनामधोक्षजे ॥ विरहेण महाभागामहान्मेऽनुग्रहः कृतः ॥ २७ ॥ श्रूयतां प्रियसंदेशो भवतीनां
सुखावहः ॥ यमादायागतो भद्रा अहं भर्त्तू रहस्करः ॥ २८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ भवतीनां वियोगो मे न हि सर्वात्मना
क्वचित् ॥ यथा भूतानि भूतेषु खं वाय्वग्निर्जलं मही ॥ तथाऽहं च मनः प्राणभूतेंद्रियगुणात्मना ॥ २९ ॥ आत्मन्ये
वात्मनात्मानं सृजे हन्म्यनुपालये ॥ आत्ममायानुभावेन भूतेंद्रियगुणात्मना ॥ ३० ॥

वचन कहे थे, सो कहने लगे, श्रीभगवान्ने उपदेश किया है कि, सबका उपादान कारण मैं हूँ सो मुझसे तुम कभी दूर नहीं हो जैसे आकाश,
पवन, जल, पृथ्वी, तेज ये पंचतत्त्व समस्त प्राणियोंकी देहमें रहते हैं ॥ २९॥ उसी प्रकार मन, बुद्धि, प्राण, इन्द्रिय और गुण इनका आश्रय हूं,
अपनेमें अपनेसे अपनेको उत्पन्न करता हूं और अपनी मायाके प्रभावसे पंचभूत इन्द्रियें तीनोंगुण इनरूप जो अपनपो है, इसीलिये सृष्टिको

❀ शंका—गोपियोंने क्यां वडी भक्ति कृष्णमें की थी कि, जिस भक्तिकी प्रशंसा उद्धवजीने करी क्या ऐसी भक्ति योगीलोग नहीं करसक्ते यद्यपि कोई कहैं कि, पति आदि सब परिवारसे कपट करके भग
वान् श्रीकृष्णचन्द्रकी प्रीति गोपियोंने करी, तो कुटुम्बसे कपट करना यह कौनसा उत्तम कर्म है, कपटको तो मुनि लोग क्या सबही लोग बुरा कहते हैं ॥
उत्तर—कपट करके जो ऊपरसे नवधा भक्ति भी करै सो भक्ति नहीं वह तो धर्मके फाटनेके लिये कतरनी है मनुष्यके ऊपर तो भक्तिका लक्षण एक भी नहीं दीखपडै और मनमें सब भक्तिके लक्षण होंय वह
भक्ति मुक्तिकी देनेवाली है गोपियोंने ऊपरसे तो निन्दारूप कर्म किये और मनमें भक्तिका सब लक्षण करती थीं, इसलिये उद्धवने कहा कि गोपियोंने जो भक्ति भगवान्की की है सो भक्ति मुनिजनोंको दुर्लभ है ॥

आत्मा ज्ञानमयः शुद्धो व्यतिरिक्तोऽगुणान्वयः ॥ सुषुप्तिस्वप्नजाग्रद्भिर्मायावृत्तिभिरीयते ॥३१॥ येनेंद्रियार्थान्ध्यायेत मृषास्वप्नवदुत्थितः ॥ तन्निरुंध्यादिंद्रियाणि विनिद्रः प्रत्यपद्यत ॥ ३२ ॥ एतदंतः समाम्नायो योगः सांख्यं मनीषिणाम् ॥ त्यागस्तपो दमः सत्यं समुद्रांता इवापगाः ॥ ३३ ॥ यत्त्वहं भवतीनां वै दूरे वर्ते प्रियो दृशाम् ॥ मनसः सन्निकर्षार्थं मदनुध्यानकाम्यया ॥ ३४ ॥ यथा दूरचरे प्रेष्ठे मन आविश्य वर्तते ॥ स्त्रीणां च न तथा चेतः सन्निकृष्टेऽक्षगोचरे ॥३५॥ मय्यावेश्य मनः कृत्स्नं विमुक्ताशेषवृत्ति यत् ॥ अनुस्मरंत्यो मां नित्यमचिरान्मामुपैष्यथ ॥ ३६ ॥ या मया क्रीडता रात्र्या वनेऽस्मिन्व्रज आस्थिताः ॥ अलब्धरासाः कल्याण्यो माऽऽपुर्मद्वीर्यचिंतया ॥ ३७॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं प्रियतमादिष्टमाकर्ण्य व्रजयोषितः ॥ ता ऊचुरुद्धवं प्रीतास्तत्संदेशाऽऽगतस्मृतीः ॥ ३८ ॥

उत्पन्न पालन और नाश करता हूं ॥ ३० ॥ यहाँ यह शंका है कि, आत्मा पंचभूत रूप होय तो उसे पंचभूतोंके संग दोष लगता है, इसका उतर देते हैं कि, आत्मा तो शुद्ध है, क्योंकि मायाके गुणोंमें जाता है सबसे अलग और ज्ञानरूप है, अहंकारके कारण जाननेमें नहीं आता, आत्माकी न्यारी अवस्था है, शुद्धता कैसे ? तो कहते हैं सुषुप्ति, स्वप्न, जाग्रत् यह जो मनकी वृत्ति हैं, उनसे प्रतीत होता है ॥ ३१ ॥ जैसे जागताहुआ मनुष्य स्वप्नको झूंठाही जानताहै, उसीप्रकार पण्डितजन जिनको झूंठा मानते हैं, ऐसे विषयोंका जिनसे चिंतवन कियाजाता है और चिंतवन करते इन्द्रियों पर असर होता है, उस मनको आलस्य त्यागकर रोकना चाहिये ॥३२॥ जब जिस मनुष्यका मन रुक जाता है तब वह पुरुष कृतार्थ होताहै और यह कहते हैं कि, वेद पढ़नेका, अष्टांगयोग करनेका अनात्माके विचार करनेका त्याग, सब इन्द्रियोंका जीतना सत्य बोलना, इत्यादि कर्मोंसे विवेकी पुरुषोंसे मन रुकता है, यही फल है जैसे नदियोंका अंत समुद्रमें होता है ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ जैसे दूर रहे प्यारेमें स्त्रीका मन लगा रहताहै और जो सदा नेत्रोंके आगे रहे उसमें चित्त नहीं रहता ॥३५॥ यदि संपूर्णवृत्ति त्याग मनको मुझ ( कृष्ण ) में लगाये नित्य मेरा ध्यान करती रहोगी तो शीघ्र मुझे प्राप्त होगी ॥३६॥ हे मंगलरूपिणियो ! जिस समय मैंने रात्रिके समय वृन्दावनमें रासक्रीड़ा करी थी, उस समय जिन गोपियोंको उनके स्वामियोंने रोकलिया था और इसी कारण वह रासक्रीड़ामें न आ सकीं तब वह मेरी लीलाओंका ध्यान करके मुझेही प्राप्तहुई ॥३७॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार अपने प्यारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके उपदेशको सुनकर व्रजकी गोपियें प्रसन्न हो उनका स्मरण कर उद्धवजीसे बोलीं ॥ ३८॥

सब गोपियें कहनेलगी कि, यादवोंका दुःख देनेवाला अपने भृत्योंसहित राजा कंस मारागया, यह बडा मंगल हुआ और पूर्ण मनोरथको प्राप्त हो अपना हित करनेवालोंसहित श्रीकृष्णचन्द्र प्रसन्न हैं, यह भी बडा मंगल है ॥ ३९ ॥ हे साधु उद्धव ! रामका छोटा भाई कृष्ण हमसे जो प्रीति करता था, सो प्रीति क्या अब मथुराकी स्त्रियोंसे करताहै ? वह लाजभरी हँसनि और उदार भरी चितवनिसे उनका सत्कार करते हैं ? ॥ ४० ॥ रतिविशेषके जाननेवाले प्यारे कृष्ण मथुराकी स्त्रियोंके वचनोंसे विलासोंसे सब सत्कार करेंगी, तब कैसे न बँधेंगे ॥ ४१ ॥ हे साधु उद्धव! भगवान् गोविंद प्रसंग पाय मथुराकी स्त्रियोंकी सभामें बैठ जब कभी बातें करतेहैं, तब ग्रामकी स्त्रियें हमारा भी कभी स्मरण करतेहैं ? ॥ ४२ ॥ हे उद्धवजी !

गोप्य ऊचुः ॥ दिष्ट्याऽहितो हतः कंसो यदूनां सानुगोऽघकृत् ॥ दिष्ट्याऽऽप्तैर्लब्धसर्वार्थैः कुशल्यास्तेऽच्युतोऽधुना ॥ ॥३९॥ कच्चिद्गदाग्रजः सौम्य करोति पुरयोषिताम् ॥ प्रीतिं नः स्निग्धसव्रीडहासोदारेक्षणार्चितः ॥ ४० ॥ कथं रतिविशेषज्ञः प्रियश्च वरयोषिताम् ॥ नानुबध्येत तद्वाक्यैर्विभ्रमैश्चानुपूजितः ॥ ४१ ॥ अपि स्मरति नः साधो गोविंदः प्रस्तुते क्वचित् ॥ गोष्ठीमध्ये पुरस्त्रीणां ग्राम्याः स्वैरकथांतरे ॥ ४२ ॥ ताः किं निशाः स्मरति यासु तदा प्रियाभिर्वृंदावने कुमुदकुन्दशशांकरम्ये ॥ रेमे क्वणच्चरणनूपुररासगोष्ठ्यामस्माभिरीडितमनोज्ञकथः कदाचित् ॥ ४३ ॥ अप्येष्यतीह दाशार्हस्तप्ताः स्वकृतया शुचा ॥ संजीवयन्नु नो गात्रैर्यथेंद्रो वनमंबुदैः ॥ ४४ ॥ कस्मात्कृष्ण इहायाति प्राप्तराज्यो हताहितः ॥ नरेंद्रकन्या उद्वाह्य प्रीतः सर्वसुहृद्वृतः ॥ ४५ ॥

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको कभी उन रात्रियोंका भी स्मरण आता है कि, जिनमें कुमोदिनी कुंद फूलरहेथे और चन्द्रमाकी चाँदनीसे रमणीय वृन्दावनमें पाँवोमें नूपुर बजते जाते थे और हमारे संग रमण करते थे और हमने उनकी स्तुति की अब वह कभी हमें याद करतेहैं या नहीं ? ॥ ४३ ॥ जैसे ग्रीष्मऋतुसे दग्ध वनके सींचनेको इन्द्र आता है, उसीप्रकार उन कृष्णके दिये शोकसे जलीहुई हमको हाथके स्पर्शसे जीवन देते दाशार्हवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र कभी यहाँ आवेंगे, या नहीं ? ॥ ४४ ॥ अब श्रीकृष्णचन्द्र यहां क्यों आवेंगे, क्योंकि अब उन्हें राज्य मिलगया, शत्रु मारेगये राजा

ओंकी कन्या व्याहलीं सब मित्र उनके पास हैं, इसलिये वह वहाँही प्रसन्न हैं यहाँ आनकर क्या करेंगे ॥ ४५ ॥ लक्ष्मीके पति पूर्णकाम श्रीकृष्णको वनकी रहनेवाली हमसे और राजाओंकी कन्याओंसे क्या प्रयोजन है॥४६॥ आशाका त्यागही बडा सुखहै; यह पिंगलावेश्याने (एकादशस्कन्धमें) कहा है कि, निराशाके समान सुख नहीं है, यद्यपि यह जानती हैं, परन्तु तोभी हमारी आशा छूटनी अत्यन्त कठिन है ॥ ४७ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी एकान्तकी बातें त्यागनेको कौन समर्थ है, यद्यपि उनके रखनेकी इच्छा नहीं, परन्तु तौभी लक्ष्मी अंगसे अलग नहीं होती है ॥४८॥ हे उद्धव ! बलदेवजीके संग भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जिनमें विचरण करते थे, वह नदियें, पर्वत, वनके प्रदेश, गौ, बाँसुरीका शब्द ॥ ४९ ॥

**किमस्माभिर्वनौकोभिरन्याभिर्वा महात्मनः ॥ श्रीपतेराप्तकामस्य क्रियेताऽर्थः कृतात्मनः ॥ ४६ ॥ परं सौख्यं हि नैराश्यं स्वैरिण्यप्याह पिंगला ॥ तज्जानतीनां नः कृष्णे तथाऽप्याशा दुरत्यया ॥ ४७ ॥ क उत्सहेत संत्यक्तुमुत्तमश्लोकसंविदम् ॥ अनिच्छतोऽपि यस्य श्रीरंगान्न च्यवते क्वचित् ॥ ४८ ॥ सरिच्छैलवनोद्देशा गावो वेणुरवा इमे ॥ संकर्षणसहायेन कृष्णेनाऽऽचरिताः प्रभो ॥ ४९ ॥ पुनःपुनः स्मारयंति नंदगोपसुतं बत ॥ श्रीनिकेतैस्तत्पदकैर्विस्मर्तुं नैव शक्नुमः ॥ ५० ॥ गत्या ललितयोदारहासलीलावलोकनैः ॥ माध्व्या गिरा हृतधियः कथं तद्विस्मरामहे ॥ ५१ ॥ हे नाथ हे रमानाथ व्रजनाथार्तिनाशन ॥ मग्नमुद्धर गोविंद गोकुलं वृजिनार्णवे ॥ ५२ ॥**

यह सब बेर बेर श्रीकृष्णके चरित्रोंकी याद दिलाते हैं, लक्ष्मीके आस्पद उनके चरणचिह्न देख हमभी विस्मरण नहीं करसक्तीं ॥ ५० ॥ मनोहर चलन, उदार हँसनि, लीलापूर्वक चितवनि, मनोहर वचन इनसे जिन्होंने हमारी बुद्धि हरली; उन श्रीकृष्णचन्द्रको हम कैसे भूलसक्ती हैं ॥ ५१ ॥ इसके उपरान्त वे सब गोपियें मथुराकी ओरको हाथ उठाय पुकारनेलगीं कि, हे रमानाथ हे व्रजनाथ ! हे दुःख हरनेवाले ! हे गोविन्द ! यह नाम तो गायोंका पालन करोगे तभी रहेगा, नहीं तो इस नामसे हाथ धोबैठो और आपको स्मरण होगा कि, इन्द्रने जब वर्षा करी थी, तो तुमने संकल्प किया था कि मैं अपने व्रजकी रक्षा करूंगा, सो अब तो तुम्हारेही विरहरूपी समुद्रमें संपूर्ण गोकुल डूब जाता है, इसका

शीघ्र आनकर उद्धार करो ॥ ५२ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे महाराज ! श्रीकृष्णके संदेशसे विरह ताप मिटाय उन गोपियोंने श्रीकृष्णचन्द्रको परमेश्वर जान और परमेश्वरको अपना आत्मा निश्चय कर उद्धवजीकी पूजा करी ॥ ५३ ॥ गोपियोंका शोक दूर करनेके लिये कितनेही मास उद्धवजीने व्रजमें वास किया और श्रीकृष्णकी लीला कथाओंको गाय गाय व्रजवासियोंको परमानन्द दिया ॥ ५४ ॥ जितने दिनोंतक उद्धवजीने व्रजमें वास किया, वह दिन व्रजवासियोंको श्रीकृष्णकी लीलासे क्षणके समान बीतिगये ॥ ५५ ॥ नदी, पर्वत, वन, गुफा, पुष्पित वृक्ष इत्यादिकोंको देख हरिदास उद्धवजी व्रजवासियोंको श्रीकृष्णचन्द्रका स्मरण करानेलगे ॥ ५६ ॥ गोपियोंके चित्तको इस प्रकार श्रीकृष्णमें लीन होनेसे व्याकुल देख

श्रीशुक उवाच ॥ ततस्ताः कृष्णसंदेशैर्व्यपेतविरहज्वराः ॥ उद्धवं पूजयांचक्रुर्ज्ञात्वात्मानमधोक्षजम् ॥ ५३ ॥ उवास कतिचिन्मासान्गोपीनां विनुदञ्छुचः ॥ कृष्णलीलाकथां गायन्रमयामास गोकुलम् ॥ ५४ ॥ यावंत्यहानि नंदस्य व्रजेऽवात्सीत्स उद्धवः ॥ व्रजौकसां क्षणप्रायाण्यासन्कृष्णस्य वार्तया ॥ ५५ ॥ सरिद्वनगिरिद्रोणीर्वीक्षन्कुसुमितान्द्रुमान् ॥ कृष्णं संस्मारयन्रेमे हरिदासो व्रजौकसाम् ॥ ५६ ॥ दृष्ट्वैवमादि गोपीनां कृष्णाऽऽवेशात्मविक्लवम् ॥ उद्धवः परमप्रीतस्ता नमस्यन्निदं जगौ ॥ ५७॥ एताः परं तनुभृतो भुवि गोपवध्वो गोविंद एव निखिलात्मनि रूढभावाः ॥ वांछंति यद्भवभियो मुनयो वयं च किं ब्रह्म जन्मभिरनंतकथारसस्य ॥ ५८ ॥ क्वेमाः स्त्रियो वनचरीर्व्यभिचारदुष्टाः कृष्णे क्व चैष परमात्मनि रूढभावः ॥ नन्वीश्वरोऽनुभजतोऽविदुषोऽपि साक्षाच्छ्रेयस्तनोत्यगदराज इवोपयुक्तः ॥ ५९ ॥

परमप्रसन्न हो गोपियोंको दण्डवत् करके कहनेलगे ॥ ५७ ॥ इन गोपोंकी स्त्रियोंका पृथ्वीपर जन्म सफल है क्योंकि सबके आत्मा गोविन्दमें इनका अत्यन्त प्रेम हुआ है जिस प्रेमको संसारसे भयभीत मुमुक्षु पुरुष और मुक्त और हम भक्त इच्छा करते हैं अनंत श्रीकृष्णचन्द्रकी कथामें जिसका अनुराग है उसे ब्रह्मजन्मसे क्या प्रयोजन है, अथवा एक तो शुद्ध माता पितासे, द्वितीय गायत्री उपदेशसे, तृतीय यज्ञदीक्षासे जो ब्राह्मणके तीन जन्म हैं, उनसे क्या प्रयोजन है ॥ ५८ ॥ वृंदावनकी विचरनेवाली व्यभिचार दृष्टिसे दूषित गोपस्त्रियें कहाँ और परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रमें

आरूढ़भाववाले मन कहाँ क्योंकि निरंतर भगवान्‌को स्मरण कर अज्ञानी पुरुष भी कल्याण प्राप्त करता है, जैसे अमृतका सेवन करनेवाला पुरुष अमर होजाताहै ॥५९॥ सर्वकाल अंगमें रहनेवाली लक्ष्मीपरभी यह प्रसन्नता न हुई और कमलके गन्धकीसी कान्तिवाली देवांगनाओंको भी जो प्रसाद नहीं मिला; सो रातके उत्सवमें श्रीकृष्णचन्द्रके भुजदण्डोंमें गलबाहीं डाल व्रजसुन्दरियोंको मिला ॥ ६० ॥ इन गोपियोंके चरणरजका सेवन करनेवाले वृंदावनमें गुल्म, लता औषधियोंमें कुछेक मेरा जन्म हो, जो गोपियें दुस्त्यज अपने भाई, बंधु बडोंके मार्गको त्याग वेदगम्य मुकुंद श्रीकृष्णचन्द्रके मार्गका सेवन करती हैं ॥ ६१ ॥ जिन्होंने लक्ष्मीसे पूजित पूर्णकाम ब्रह्मादिक देवता और योगेश्वर अपने हृदयमें

**नायं श्रियोंग उ नितांतरतेः प्रसादः स्वर्योषितां नलिनगंधरुचां कुतोऽन्याः ॥ रासोत्सवेऽस्य भुजदंडगृहीतकंठलब्धा शिषां य उदगाद्व्रजवल्लवीनाम् ॥ ६० ॥ आसामहो चरणरेणुजुषामहं स्यां वृंदावने किमपि गुल्मलतौषधीनाम् ॥ या दुस्त्यजं स्वजनमार्यपथं च हित्वा भेजुर्मुकुंदपदवीं श्रुतिभिर्विमृग्याम् ॥६१॥ या वै श्रियाऽर्चितमजादिभिराप्तकामै योंगेश्वरैरपि यदात्मनि रासगोष्ठ्याम् ॥ कृष्णस्य तद्भगवतश्चरणारविंदं न्यस्तं स्तनेषु विजहुः परिरभ्य तापम् ॥ ॥ ६२ ॥ वंदे नंदव्रजस्त्रीणां पादरेणुमभीक्ष्णशः ॥ यासां हरिकथोद्गीतं पुनाति भुवनत्रयम् ॥ ६३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ गोपीरनुज्ञाप्य यशोदां नंदमेव च ॥ गोपानामंत्र्य दाशार्हो यास्यन्नारुरुहे रथम् ॥ ६४ ॥ तं निर्गतं समासाद्य नानोपायनपाणयः ॥ नंदादयोऽनुरागेण प्रावोचन्नश्रुलोचनाः ॥ ६५ ॥**

जिनका चिंतवन करते उन श्रीकृष्णके चरणारविन्दोंको रासभामें स्तनोंके ऊपर धर आलिंगन करके इन गोपियोंने तापको दूर किया॥ ६२॥ नंदके व्रजकी स्त्रियोंके चरणकी रजको मैं वारम्वार नमस्कार करता हूं, जिन गोपियोंकी गाई हरिकथा तीनों लोकोंको पवित्र करती है ॥ ६३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इसके उपरान्त उद्धवजी गोपियोंसे, यशोदासे और नंद आदिक सब व्रजवासियोंसे आज्ञा माँग गमनसमय अपने रथमें जा बैठे ॥ ६४ ॥ उद्धवजीके विदा होनेके समय नंद आदिक सब व्रजवासी अनेक प्रकारकी भेंट हाथमें ले उद्धवजीके पास आय स्नेहसे नेत्रोंमें आँसूभर कहने ॥ ६५ ॥

कि, हमारे मनकी वृत्ति श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दमें लगी है और हमारी वाणी उनका नाम लिया करती है और हमारा शरीर उन श्रीकृष्ण चन्द्रको प्रणाम करता है ॥ ६६ ॥ अपने कर्मानुसार ईश्वरेच्छासे जिस किसी योनिमें हम जायँ, तो जो कुछ हमने मंगलरूप कर्म करे हैं अथवा दान करेहैं उनका फल यही माँगती हैं कि, श्रीकृष्णमें हमारी प्रीति बनी रहै ॥ ६७ ॥ हे महाराज ! इस प्रकार गोपियोंने श्रीकृष्णकी भक्तिसे उद्धव जीका सत्कार किया, तब उद्धवजी उनसे बिदा हो कृष्णपालित मथुरापुरीमें आये ॥ ६८ ॥ और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको प्रणाम कर व्रजवासि

**मनसो वृत्तयो नः स्युः कृष्णपादांबुजाश्रयाः ॥ वाचोऽभिधायिनीर्नाम्नां कायस्तत्प्रह्वणादिषु ॥ ६६ ॥ कर्मभिर्भ्राम्य माणानां यत्र क्वापीश्वरेच्छया ॥ मंगलाचरितैर्दानैर्मतिर्नः कृष्ण ईश्वरे ॥ ६७ ॥ एवं सभाजितो गोपैः कृष्णभक्त्या नरा धिप ॥ उद्धवः पुनरागच्छन्मथुरां कृष्णपालिताम् ॥ ६८ ॥ कृष्णाय प्रणिपत्याह भक्त्युद्रेकं व्रजौकसाम् ॥ वसुदेवाय रामाय राज्ञे चोपायनान्यदात ॥ ६९ ॥ इति श्रीमद्भा० महा० दश० पूर्वा० उद्धवप्रतियाने सप्तचत्वारिंशोध्यायः ॥४७॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ विज्ञाय भगवान्सर्वात्मा सर्वदर्शनः ॥ सैरंध्र्याः कामतप्तायाः प्रियमिच्छन्गृहं ययौ ॥ १ ॥**

योंकी भक्तिकी अधिकता वर्णन करी, इसके उपरान्त वसुदेव और बलदेवजीको प्रणाम करके राजा उग्रसेनको भेंट दी ॥ ६९ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायामुद्धवप्रतियानवर्णनं नाम सप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४७ ॥ दोहा—अड़तालिस अध्याय हरि, कुबरी रमण कराय ❋ ॥ हस्तिनपुर अक्रूरको, दीन्हों कृष्ण पठाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसके उपरान्त सबके आत्मा और

---

❋ शंका—कुबरी और कृष्णका रमण सुनि हमारे मनमें बडा भ्रम हुआ, क्या कारण जो जगत्के ईश्वर होकर कुब्जाके सग रमण किया ?

उत्तर—सन्यासी होवै, ब्रह्मचारी होवै, वानप्रस्थ होवै, गृहस्थ होवै ब्राह्मण,क्षत्रिय,वैश्य, चाहै स्त्री पतित होवै, चाहै नपुसक होवै चाहै सब कर्ममें भ्रष्ट होवै चाहै पुरुष होवै परन्तु भगवान्‌की सेवा करै वही भगवान्‌को प्यारा है, सब कर्ममें नीच होवै तो कुछ भगवान् बुरा नहीं मानते और बडा उत्तम होवै और भगवान्‌की प्रीति न करे तो उसको भगवान् शत्रुसमान मानते हैं, भगवान् भक्तजनोंकी प्रेमरूप रस्सीमें बँधेहुए हैं जैसा भक्तजन भगवान्‌को नाच नाचते हैं, वैसा नाच भगवान् नाचते हैं, जैसे काष्ठकी पुतली नचानेवाले पुरुषके आधीन है, ऐसेही भगवान् भी भक्तोंके आधीन हैं और जैसे बैलकी नाकमें नाथ डालके मनुष्य जहाँको चाहै वहाँको लेजाताहै और वेदरूप कृष्ण, वेदकी ऋचारूप कुब्जा भगवान्‌की दासी, इसलिये जैसी कुब्जाने इच्छा करी वैसी भगवान्‌ने उसकी अभिलाषा पूर्ण करी ॥ कहीं ऐसा भी

सबके देखनेवाले छः प्रकारके ऐश्वर्य युक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कामसे पीड़ित कुब्जाका प्रिय करनेके लिये उसके घर गये ॥ १ ॥ कैसा वह घर है कि जहाँ अनेक प्रकारकी बहुमूल्य वस्तुयें धरी हैं कामके उद्दीपन करनेवाले जिसमें चित्र लिखे हैं, मोतियोंकी झालरें लटक रही हैं, पताकायें फहरा रही हैं, चंदोवे तन रहे हैं, शय्या तथा शोभायमान आसन बिछ रहे हैं, सुगंधकी धूप लगरही हैं, दीपक प्रज्वलित हो रहेहैं, और माला, अतर, अरगजा आदिसे वह घर अत्यन्त शोभायमान हो रहा है ॥ २ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको अपने घरमें आया देख कुब्जा अति

**महार्होपस्करैराढ्यं कामोपायोपबृंहितम् ॥ मुक्तादामपताकाभिर्वितानशयनादिभिः ॥ धूपैः सुरभिभिर्दीपैः स्रग्गंधैरपि मंडितम् ॥ २ ॥ गृहं तमायांतमवेक्ष्य साऽऽसनात्सद्यः समुत्थाय हि जातसंभ्रमा ॥ यथोपसंगम्य सखीभिरच्युतं सभाजयामास सदासनादिभिः ॥ ३ ॥ तथोद्धवः साधु तयाऽभिपूजितो न्यषीददुर्व्यामभिमृश्य चासनम् ॥ कृष्णोऽपि तूर्णं शयनं महाधनं विवेश लोकाचरितान्यनुव्रतः ॥ ४ ॥ सा मज्जनालेपदुकूलभूषणस्रग्गंधतांबूलसुधासवादिभिः ॥ प्रसाधितात्मोपससार माधवं सव्रीडलीलोत्स्मितविभ्रमेक्षितैः ॥ ५ ॥**

शीघ्रतासे आसनपरसे उठ, घबराहटको प्राप्त हो सखियोंको सँगलिये श्रीकृष्णचन्द्रके पास आय सुन्दर आसन बिछाय चरण धो सत्कार करने लगी ॥ ३ ॥ उसी प्रकार भली भाँति पूजित हो उद्धवजी आसन स्पर्शकर पृथ्वीमें बैठ गये और लौकिक लीलाओंके करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र शीघ्रतासे सुन्दर बिछीहुई शय्यापर पहुँचे ॥ ४ ॥ इसके उपरान्त कुब्जा भी स्नान कर, चन्दन लगाय, वस्त्र पहर गहने, माला अतर, अरगजा,

—लिखा है, कि पुष्पांगी नाम एक वेश्या थी परन्तु भगवान्की बडी भक्तिनी थी, उसने यह सुना कि, रामचन्द्र वनको गये पीछे पीछ यह भी चलदी, वनमें जाकर उसको भगवान्का दर्शन हुआ और देखकर मोहित होगई और यह चाहा कि, रामचन्द्रके साथ रमण करू एकसमय रामचन्द्रको अकेला पाकर उनकी कुटीमें जा बैठी, पीछेसे सीता भी वहा आगई और उस वेश्याको वहाँपर बैठी देखा तो बडा क्रोधकर सीताने शाप दिया कि, अगले जन्ममें तेरे सब अग भग होंगे, और तू कुबरी होगी, और राक्षसकी दासी होगी तब श्रीरामचन्द्रजीने वेश्यासे कहा कि, जब मैं कृष्णावतार लूगा तो तेरा मनोरथ पूर्ण करूगा, अब तू जा तब तो उस पुष्पागी वेश्याने शापके भयसे बडी स्तुति की, तब भगवान्ने वर दिया कि, जिस समय मेरा दर्शन तुझको होगा, उसी समय तेरा देह परमोत्तम होजायगा और एक दिन तेरे घरमें वास करूगा, उस समय तेरी सब मनोकामना पूरी होगी ॥

ताम्बूल और अमृतके समान मादकवस्तुसे अपनेको बनाय, ठनाय लाजभरी लीला पूर्वक मुसकान, कटाक्षभरी चितवनसे मोहितहुई श्रीकृष्णचन्द्रके पास आई ॥५॥ नवीन समागमकी लज्जासे शंकासहित कुब्जाको बुलाकर कंकणसे शोभायमान हाथको पकड शय्यापर बैठाय भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र उसके साथ रमण करनेलगे, अहो ! कुब्जाका भाग्य जिसने चंदन लगानेके अतिरिक्त दूसरा कोई पुण्य नहीं किया था ॥ ६ ॥ कामदेवसे पीड़ित कुच और छाती तथा नेत्रोंके तापको अनन्त श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दोंमें लगाय और उन चरणारविन्दको सूँघि स्तनोंके मध्यमें प्राप्तहुए सुन्दर आनन्दमूर्ति श्रीकृष्णचन्द्रको भुजाओंसे आलिंगनकर बहुत दिनोंसे बढे तापको त्याग दिया ॥ ७ ॥ चन्दनके अर्पण करनेसे मोक्षके देनेवाले दुर्लभ

**आहूय कांतां नवसंगमह्रिया विशंकितां कंकणभूषिते करे॥प्रगृह्य शय्यामधिवेश्य रामया रेमेऽनुलेपार्पणपुण्यलेशया॥६॥ सानंगतप्तकुचयोरुरसस्तथाक्ष्णोर्जिघ्रंत्यनंतचरणेन रुजो मृजंती ॥ दोर्भ्यां स्तनांतरगतं परिरभ्य कांतमानंदमूर्तिमजहादतिदीर्घतापम् ॥७॥ सैवं कैवल्यनाथं तं प्राप्य दुष्प्रापमीश्वरम् ॥ अंगरागार्पणेनाहो दुर्भगेदमयाचत ॥ ८ ॥ आहोष्यतामिह प्रेष्ठ दिनानि कतिचिन्मया ॥ रमस्व नोत्सहे त्युक्तं संगं तेंबुरुहेक्षण ॥ ९ ॥ तस्यै कामवरं दत्त्वा मानयित्वा च मानदः ॥ सहोद्धवेन सर्वेशः स्वधामागमदर्चितः ॥ १० ॥ दुराराध्यं समाराध्य विष्णुं सर्वेश्वरेश्वरम् ॥ यो वृणीते मनोग्राह्यमसत्त्वात्कुमनीष्यसौ ॥ ११ ॥ अक्रूरभवनं कृष्णः सहरामोद्धवः प्रभुः ॥ किंचिच्चिकीर्षयन्प्रागादक्रूरप्रियकाम्यया ॥ १२ ॥ स तान्नरवरश्रेष्ठानाराद्वीक्ष्य स्वबांधवान् ॥ प्रत्युत्थाय प्रमुदितः परिष्वज्याभिनंद्य च ॥ १३ ॥**

श्रीकृष्णचन्द्रको पाय अभागिनी कुब्जाने यह मांगा ॥ ८ ॥ अहो प्यारे ! कुछ दिनों रहकर मेरे संग रमण करो हे कमलनेत्र ! मैं तुम्हें त्याग नहीं सक्ती ॥ ९ ॥ "एकबार तुम्हारे यहाँ नित्य आया करूंगा" इस प्रकार कुब्जाको कामवर दे उसका सन्मानकर, मान देनेवाले, ब्रह्मादिकोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उद्धवजीको संग लेकर अपने घर आये ॥ १० ॥ संपूर्ण ईश्वरोंके ईश्वर, दुःखसे आराधन करनेमें आवैं ऐसे विष्णु भगवान्को प्रसन्न करके जो पुरुष विषयोंका वर मांगे वह बड़ा कुबुद्धि है, क्योंकि विषय तुच्छ हैं ॥ ११ ॥ बलदेव उद्धवजी संग लेकर समर्थ श्रीकृष्णचन्द्र कुछ कार्य करानेके लिये और अक्रूरका भला करनेके लिये उसके घर आये ॥ १२ ॥ अक्रूरजी मनुष्योंमें श्रेष्ठ अपने बंधु श्रीकृष्ण, बलदेवको

दूरसे आते देख प्रसन्न हो मिलकर अत्यानंदको प्राप्तहुए ॥ १३ ॥ तव कृष्ण बलदेव और उद्धवजीने उन्हें नमस्कार किया, इसके उपरांत अक्रूरजीने कृष्ण बलदेवको प्रणाम कर और आसन पर बैठाय उनकी पूजा करी ॥ १४ ॥ हे राजन् ! फिर कृष्ण बलदेवके चरणोंको धोकर उस जलको अपने मस्तकपर चढ़ाया और दिव्य, चंदन, माला, वस्त्राभूषण इत्यादि भेंट दे नमस्कार किया और गोदमें चरणोंको धरके दाबनेलगे, इसके उपरांत आधीनतापूर्वक नम्र हो अक्रूरजी कृष्ण बलदेवसे कहनेलगे ॥ १५ ॥ १६ ॥ कि, मंत्रियोंसहित पापी कंसको मार बड़े कष्टसे तुमने

ननाम कृष्णं रामं च स तैरप्यभिवादितः ॥ पूजयामास विधिवत्कृतासनपरिग्रहान् ॥ १४ ॥ पादावनेजनीरापो धार
यञ्छिरसा नृप ॥ अर्हणेनांबरैर्दिव्यैर्गंधस्रग्भूषणोत्तमैः ॥ १५ ॥ अर्चित्वा शिरसाऽऽनम्य पादावंकगतौ मृजन् ॥ प्रश्र
यावनतोऽक्रूरः कृष्णरामावभाषत ॥ १६ ॥ दिष्ट्या पापो हतः कंसः सानुगो वामिदं कुलम् ॥ भवद्भ्यामुद्धृतं कृच्छ
द्दुरंताच्च समेधितम् ॥ १७ ॥ युवां प्रधानपुरुषौ जगद्धेतू जगन्मयौ ॥ भवद्भ्यां न विना किंचित्परमस्ति न चापरम् ॥
॥ १८ ॥ आत्मसृष्टमिदं विश्वमन्वाविश्य स्वशक्तिभिः ॥ ईयते बहुधा ब्रह्मञ्छुतप्रत्यक्षगोचरम् ॥ १९ ॥ यथा हि
भूतेषु चराचरेषु मह्यादयो योनिषु भांति नाना ॥ एवं भवान्केवल आत्मयोनिष्वात्मात्मतंत्रो बहुधा विभाति ॥
॥ २० ॥ सृजस्यथो लुंपसि पासि विश्वं रजस्तमस्सत्त्वगुणैः स्वशक्तिभिः ॥ न बध्यसे तद्गुणकर्मभिर्वा ज्ञानात्मनस्ते
क्व च बंधहेतुः ॥ २१ ॥

इस अपने कुलका उद्धार किया और कुलकी वृद्धिका, यह बडाही मंगल हुआ ॥ १७ ॥ तुम प्रकृतिरूप हो जगत्के कारण हो, जगन्मय हो, तुमसे पृथक् कुछ कार्य कारण नहीं है ॥ १८ ॥ तुम अपने विश्वमें अपनी शक्तियों सहित प्रवेश करके हे ब्रह्मन् ! श्रवण करनेमें देखनेमें बहुत प्रकारके प्रतीत होतेहो ॥ १९ ॥ जैसे स्थावर, जंगम देहमें पृथ्वी आदि पंचभूत हैं, उनमें अनेक प्रकारसे प्रकाशते हो, उसी प्रकार अपने आधीन अकेले तुम आपही अपने कार्य पंचभूत और पंचभूतोंके बने देहमें बहुत रूपसे प्रकाशतेहो ॥ २० ॥ रजोगुण, तमोगुण और सत्त्वगुण तुम्हारी

शक्ति हैं, उनकेही द्वारा विश्वको उत्पन्न, पालन और संहार करते हो, गुण और उत्पत्त्यादिक कर्मोंसे बँधे नहीं हो, ज्ञानरूप हो, तुम्हें बाँधनेवाली कोई अविद्या नहीं है ॥ २१ ॥ तुम्हारे तो बंधनकी शंका संभवही कहाँ ? पर विद्योपाधि जीवात्माके भी वस्तुतः जन्म तथा जन्ममूलक भेद नहीं है क्योंकि देहादि उपायका किसीप्रकार निरूपण होना संभवही नहीं, अविद्यारहित होनेसे न तो आपके बंधन है और न मोक्ष है, जो बंध हमें मोक्ष दिखाई देते हैं, वह केवल हमारे अज्ञानसेही हैं ॥ २२ ॥ जगत्का कल्याण करनेके लिये तुम्हारा कहा सनातन वेदमार्ग जिस समय असाधुओंके पाखण्डमार्गसे बाधित होता है, उस समय सगुणरूपको धारण करते हो ॥ २३ ॥ हे प्रभो ! तुमने इस संसारमें

देहाद्युपाधेरनिरूपितत्वाद्भवो न साक्षान्न भिदाऽऽत्मनः स्यात् ॥ अतो न बंधस्तव नैव मोक्षः स्यातां निकामस्त्वयि नोऽविवेकः ॥ २२ ॥ त्वयोदितोऽयं जगतो हिताय यदायदा वेदपथः पुराणः ॥ बाध्येत पाखण्डपथैरसद्भिस्तदा भवान्सत्त्वगुणं बिभर्ति ॥२३॥ स त्वं प्रभोऽद्य वसुदेवगृहेऽवतीर्णः स्वांशेन भारमपनेतुमिहासि भूमेः ॥ अक्षौहिणीशतवधेन सुरेतरांशराज्ञाममुष्य च कुलस्य यशो वितन्वन् ॥ २४ ॥ अद्येश नो वसतयः खलु भूरिभागा यः सर्वदेवपितृभूतनृदेवमूर्तिः ॥ यत्पादशौचसलिलं त्रिजगत्पुनाति स त्वं जगद्गुरुरधोक्षज याः प्रविष्टः ॥ २५ ॥ कः पंडितस्त्वदपरं शरणं समीयाद्भक्तप्रियादृतगिरः सुहृदः कृतज्ञात ॥ सर्वान्ददाति सुहृदो भजतोऽभिकामानात्मानमप्युपचयापचयौ न यस्य ॥ २६ ॥

पृथ्वीका भार उतारनेके लिये अपने अंश बलदेवसहित वसुदेवजीके घर जन्म लिया है, जिससे दैत्योंके अंशरूप राजाओंकी अक्षौहिणी सेनाओंका संहार करोगे और यदुकुलके यशको बढ़ाओगे ॥ २४ ॥ हे ईश ! आज हमारा घर निश्चय बड़भागी है, सब देवता, पितृ, मनुष्य प्राणी देवरूप तुम्हारे चरणारविन्दका धोवन जल गंगारूप होकर तीनों लोकोंको पवित्र करता है सो तुम जगत्के गुरु अधोक्षज भगवान् हमारे घरमें आये हो इसलिये हमारा घर बड़भागी है ॥ २५ ॥ हे प्रभो ! आप भक्तवत्सल, सत्यवक्ता सबके हितकारी, कृतके जाननेवाले उनको त्यागकर कौन ऐसा बुद्धिमान् है जो औरकी शरण ले, भजन करनेवालेको तुम संपूर्ण कामना देतेहो और अपना आत्मातक भी

देते हो और तुम्हारे यह उत्तम है, यह नीच है, यह भेद नहीं है ॥ २६ ॥ हे जनार्दन ! आपने मेरे घर आनकर दर्शन दिया यह बड़ा मंगल हुआ योगेश्वर और देवता भी तुम्हारे स्वरूपको नहीं जानते हैं पुत्र, स्त्री, धन, हितकारी और देहादिकोंमें मोहकी रस्सीरूप जो तुम्हारी माया है सो हमें लिपट रही है, इससे शीघ्रही काटो ॥ २७ ॥ भक्त अक्रूरने इस प्रकार जब पूजन और स्तुति करी, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वाणीसे मोहित करतेहुये मुसकाकर बोले ॥ २८ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, आप हमारे गुरु हो, इस कारण नित्य स्तुति करनेयोग्य हो बन्धु हो, हम तुम्हारे लडके बाले हैं, हमरी रक्षा करो, पोषण करो और हमपर कृपा करो ॥ २९ ॥ हे पूज्योंमें श्रेष्ठ ! तुम्हारे समान बड़भागी कल्याणकी इच्छा करनेवाले

**दिष्ट्या जनार्दन भवानिह नः प्रतीतो योगेश्वरैरपि दुरापगतिः सुरेशैः ॥ छिंध्याशु नः सुतकलत्रधनाप्तगेहदेहादिमोहरशनां भवदीयमायाम् ॥ २७ ॥ इत्यर्चितः संस्तुतश्च भक्तेन भगवान्हरिः ॥ अक्रूरं सस्मितं प्राह गीर्भिः संमोहयन्निव ॥ २८ ॥ श्रीभगवानुवाच॥त्वं नो गुरुः पितृव्यश्च श्लाघ्यो बंधुश्च नित्यदा ॥ वयं तु रक्ष्याः पोष्याश्च अनुकंप्याः प्रजा हि वः ॥ २९ ॥ भवद्विधा महाभागा निषेव्या अर्हसत्तमाः ॥ श्रेयस्कामैर्नृभिर्नित्यं देवाः स्वार्था न साधवः ॥ ॥ ३० ॥ न ह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः ॥ ते पुनंत्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः ॥३१॥ स भवान्सुहृदां वै नः श्रेयाञ्छ्रेयश्चिकीर्षया ॥ जिज्ञासार्थं पांडवानां गच्छस्व त्वं गजाह्वयम् ॥ ३२ ॥ पितर्युपरते बालाः सह मात्रा सुदुःखिताः ॥ आनीताः स्वपुरं राज्ञा वसंत इति शुश्रुम ॥ ३३ ॥**

मनुष्योंकी नित्य सेवा करने योग्य हो, देवता आपस्वार्थी हैं, साधु महात्मा आपस्वार्थी नहीं होते ॥ ३० ॥ कहीं जलमय तीर्थ नहीं हैं ? और मृत्तिका शिलाके देवता नहीं हैं ? किंतु वह सब बहुत दिनतक सेवा करनेसे पवित्र करते हैं और साधुपुरुष तो दर्शनसेही पवित्र करतेहैं ॥ ३१ ॥ हे अक्रूरजी ! तुम हमारे सुहृदोंमें उत्तम हो इस कारण पाण्डवोंका कल्याण करनेके लिये हस्तिनापुरको जाओ ॥ ३२ ॥ पिता पाण्डुके मरनेके पीछे माता कुन्तीसहित दुःखित पाण्डव बालकोंको धृतराष्ट्र अपने पुरमें लेआया है, वह उसके पास रहते हैं ॥ ३३ ॥

लुब्धबुद्धि अम्बिकाका पुत्र राजा धृतराष्ट्र भाईके पुत्र पाण्डवोंमें समता नहीं रखता और दुष्ट दुर्योधनादिके वशमें होरहाहै और उसकी दृष्टि भी अन्धेरी होरही है ॥ ३४ ॥ इसलिये तुम अब हस्तिनापुरको जाओ और बुरी भली उनकी सब खबर लाओ, जब हमें वहाँका भेद विदित होजायगा, तो जिसमें पाण्डवोंको सुख होगा, वही उपाय करेंगे ॥ ३५ ॥ इस प्रकार अक्रूरजीसे कह छःप्रकारके ऐश्वर्य्ययुक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेव और उद्धवजीको संग लेकर अपने घर आये ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायामक्रूरप्रेषणं नामाष्टचत्वारिंशोध्यायः ॥ ४८ ॥ दोहा–उनञ्चास अक्रूरजी, हस्तिनपुरमें जाय । विषमदृष्टि लखि भ्रातृ सुत, फिरे धरो नहिं पाँय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले

तेषु राजांबिकापुत्रो भ्रातृपुत्रेषु दीनधीः ॥ समो न वर्तते नूनं दुष्पुत्रवशगोंधदृक् ॥३४॥ गच्छ जानीहि तद्वृत्तमधुना साध्वसाधु वा ॥ विज्ञाय तद्विधास्यामो यथा शं सुहृदां भवेत् ॥ ३५ ॥ इत्यक्रूरं समादिश्य भगवान्हरिरीश्वरः ॥ संकर्षणोद्धवाभ्यां वै ततः स्वभवनं ययौ ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे कुब्जारमणादिनिरूपणं नामाष्टचत्वारिंशोध्यायः ॥ ४८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स गत्वा हास्तिनपुरं पौरवेंद्रयशोंकितम् ॥ ददर्श तत्रांबिकेयं सभीष्मं विदुरं पृथाम् ॥ १ ॥ सहपुत्रं च बाह्लीकं भारद्वाजं सगौतमम् ॥ कर्णं सुयोधनं द्रौणिं पांडवान्सुहृदोऽपरान् ॥ २ ॥ यथावदुपसंगम्य बंधुभिर्गांदिनीसुतः ॥ संपृष्टस्तैः सुहृद्वार्तां स्वयं चापृच्छदव्ययम् ॥३॥ उवास कतिचिन्मासान्राज्ञो वृत्तविवित्सया ॥ दुष्प्रजस्याल्पसारस्य खलच्छंदानुवर्तिनः ॥ ४ ॥

कि, हे राजन् ! पुरुवंशी राजाओके यशसे शोभायमान हस्तिनापुरमें जाकर अम्बिकाके पुत्र धृतराष्ट्रको अक्रूरजीने देखा और भीष्मपितामह विदुर, कुन्ती, तथा सोमदत्त, पुत्र सहित बाह्लीक, द्रोणाचार्य, कृपाचार्य, कर्ण दुर्योधन, अश्वत्थामा, पाँचों पाण्डव और भी जो सुहृद थे उन सबको देखा ॥ १ ॥ २ ॥ गांदिनीके पुत्र अक्रूरजी बन्धु बांधवोंके संग यथायोग्य मिलकर, वे बन्धु सुहृदोंकी वार्त्ता अक्रूरजीसे पूँछनेलगे और अक्रूरजी भी उनसे कुशल क्षेम पूँछनेलगे ॥ ३ ॥ दुष्ट पुत्र और अल्पबुद्धि दुष्ट कर्णादिकोंके कहनेमें रहनेवाले धीरतारहित राजा धृतराष्ट्रका

वृत्तान्त जाननेके लिये कितने एक महीनेतक अक्रूरजीने वहाँ वास किया ॥ ४ ॥ तेज अर्थात् प्रभाव ओजोवल, अर्थात् शस्त्र चलानेकी निपुणत वीर्य अर्थात् शूरता पाण्डवोंमें प्रजाका स्नेह वीरता आदि जो अच्छे गुण हैं उन्हें न सहकर धृतराष्ट्रके पुत्रोंकी और जो कुछ आगे करनेकी इच्छा है उसे ॥ ५ ॥ और धृतराष्ट्रके पुत्रोंने विष देना आदि जो कुछ अन्याय किया था, सो सम्पूर्ण वार्त्ता विदुरजीने अक्रूरजीसे कहदी ॥ ६ ॥

**तेज ओजो बलं वीर्यं प्रश्रयादींश्च सद्गुणान् ॥ प्रजानुरागं पार्थेषु न सहद्भिश्चिकीर्षितम् ॥ ५ ॥ कृतं च धार्तराष्ट्रैर्य द्गरदानाद्यपेशलम् ॥ आचख्यौ सर्वमेवास्मै पृथा विदुर एव च ॥ ६ ॥ पृथा तु भ्रातरं प्राप्तमक्रूरमुपसृत्य तम् ॥ उवाच जन्मनिलयं स्मरंत्यश्रुकलेक्षणा ॥ ७ ॥ अपि स्मरंति नः सौम्य पितरौ भ्रातरश्च मे ॥ भगिन्यो भ्रातृपुत्राश्च जामयः सख्य एव च ॥ ८ ॥ भ्रात्रेयो भगवान्कृष्णः शरण्यो भक्तवत्सलः ॥ पैतृष्वसेयान्स्मरति रामश्चांबुरुहेक्षणः ॥ ९ ॥**

कुन्ती भाई अक्रूरको आया सुन मिलकर और अपने जन्मस्थानका स्मरण कर नेत्रोंसे आँसू बहाती अक्रूरजीसे बोली * ॥ ७ ॥ हे सौम्य ! मेरे माता पिता कभी मेरा स्मरण करते हैं ? और मेरे भाई, बहन, भतीजे स्त्री, सखी यह सब कभी मेरी सुधि करते हैं ? ॥ ८ ॥ शरणागतोंके पालक, भक्तोंके हितकारी भाईके पुत्र श्रीकृष्ण कभी अपनी फूफीके पुत्रोंकी भी सुधि करते हैं ? कमलके समान नेत्रवाले बलरामजी भी

* शंका—बडे आश्चर्यकी बात है, वसुदेवजी वन्दीगृहसे छूटगये और अनेक प्रकारके मगल वसुदेवजीके घर हुए, तो भी कुंतीको न बुलाया, लोकशास्त्रकी रीति है बहिन अथवा लडकीको माता, पिता भाई अपने घर वर्ष दोवर्षमें बुलाते रहते हैं परन्तु अपने घर उत्सवमें अथवा उसके दुःखमें तो अवश्यही बुलाते हैं, वा आप जाकर लेआते हैं क्योंकि पिताके घर आनेसे बेटीका चित्त सावधान होजाता है, फिर वसुदेवजीके घर उत्सव भी हुआ और पुत्रभी हुआ और वन्दीसे छूटे फिर वसुदेवजीने कुन्तीको अपने घर क्यों नहीं बुलाया इसका क्या कारण ?

उत्तर—कुन्ती सातद्वीपके राजा पाण्डुकी स्त्री थी और पतिके वियोगसे महादुःखी थी तो भी कुन्तीको वसुदेवजी अपने घर लेआनेको समर्थ न हुए, क्योंकि वसुदेवजी दीन और द्रव्यहीन थे और वह कुन्ती दुःखी भी थी तो भी सात द्वीपके नरेशकी रानी थी इसलिये वसुदेव कुन्तीको अपने घर न लाये क्योंकि हजारों तो दासी उसके सग आतीं और सेनाका तो ठिकानाही क्या था, फिर कुन्तीको अपने घर रखनेकी

कभी हमारा स्मरण (याद) करते हैं ? ॥ ९ ॥ मैं तो जैसे व्याघ्रोंके बीचमें हारिणी घिर जाती है, उसी प्रकार वैरियोंके बीचमें गिरकर शोच करती हूं, सो क्या मुझे और पिताहीन मेरे बालकोंको श्रीकृष्ण तुम्हारे वचनोंसे क्या समझावेंगे ? ॥ १० ॥ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महायोगिन् ! हे विश्वके आत्मा ! हे सबके अंतर्यामी ! हे विश्वके पालनकर्त्ता ! हे गोविन्द ! बालकोंके सहित दुःखित होकर मैं तुम्हारी शरण आई हूं सो मेरी रक्षा करो ॥११॥ मृत्युरूपी संसारसे भयभीत मनुष्योंके ईश्वर तुम हो और मोक्षको देनेवाले तुम्हारे चरणकमलके विना मुझे और कोई शरण देनेवाला नहीं दीखता ॥ १२ ॥ शुद्ध अर्थात धर्मात्मा ब्रह्म अपरिच्छिन्न अर्थात् ढकनेमें नही आवे, परमात्मा अर्थात् जीवके सखा, योगेश्वर

सपत्नमध्ये शोचंतीं वृकाणां हरिणीमिव ॥ सांत्वयिष्यति मां वाक्यैः पितृहीनांश्च बालकान् ॥ १० ॥ कृष्णकृष्ण महायोगिन्विश्वात्मन्विश्वभावन ॥ प्रपन्नां पाहि गोविंद शिशुभिश्चावसीदतीम् ॥११॥ नान्यत्तव पदांभोजात्पश्यामि शरणं नृणाम् ॥ बिभ्यतां मृत्युसंसारादीश्वरस्याऽऽपवर्गिकात् ॥ १२ ॥ नमः कृष्णाय शुद्धाय ब्रह्मणे परमात्मने ॥ योगेश्वराय योगाय त्वामहं शरणं गता ॥ १३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यनुस्मृत्य स्वजनं कृष्णं च जगदीश्वरम् ॥ प्रारुदद्दुःखिता राजन्भवतां प्रपितामही ॥ १४ ॥ समदुःखसुखोऽक्रूरो विदुरश्च महायशाः ॥ सांत्वयामासतुः कुंतीं तत्पुत्रोत्पत्तिहेतुभिः ॥ १५ ॥ यास्यन्राजानमभ्येत्य विषमं पुत्रलालसम् ॥ अवदत्सुहृदां मध्ये बंधुभिः सौहृदोदितम् ॥ १६ ॥

अर्थात् अणिमादिक शक्तियुक्त योग अर्थात् ज्ञानरूप ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र तुम हो, सो तुम्हें नमस्कार है और तुम्हारीही मैंने शरण ली है ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ ! परीक्षित् ! इसप्रकार जगत्के ईश्वर अपने भतीजे श्रीकृष्णकी याद करके तुम्हारी, परदादी कुन्ती दुःखित होकर रोनेलगी ॥ १४ ॥ अक्रूर और बड़े यशवान् विदुर कुन्तीको समझाने लगे कि, तुम्हारे पुत्र धर्म, पवन, इन्द्र इत्यादिकोंके अंशसे उत्पन्न हुए हैं, तुम इतना शोच क्यो करती हो, इसप्रकार समझाने लगे ॥ १५ ॥ चलते समय अपने पुत्रोंमें स्नेह और भतीजोंमें विषमता

करनेवाले राजा धृतराष्ट्रके पास जाकर सुहृदोंके बीचमें जो रामकृष्णने वचन कहे थे वह अक्रूरजी कहने लगे ॥ १६ ॥ अक्रूरजी बोले कि, हे धृतराष्ट्र ! कौरवोंकी कीर्तिके बढ़ानेवाले भाई पाण्डुके मारनेके उपरान्त अब तुम राजसिंहासनपर बैठे हो ॥ १७ ॥ अच्छा ! बहुत उत्तम राज्य करो, धर्मसे पृथ्वीका पालन करो, क्योंकि अपनी प्रजाको सुखपूर्वक आनंद रक्खोगे, अपने बांधवोंमें समान दृष्टि रक्खोगे तो तुम्हारा कल्याण और जगत्में यश होगा ॥१८॥ और जो विषमता रक्खोगे तो संसारमें निन्दा होगी और अंतमें नरकको जाओगे, इस कारण पांडवोंमें और अपने पुत्रोंमें समता रक्खो ॥ १९ ॥ हे राजन् धृतराष्ट्र ! इस संसारमें सदा किसीका सत्संग नहीं रहता है और अपना देहभी सदा नहीं रहता, विचार

**अक्रूर उवाच ॥ भोभो वैचित्रवीर्य त्वं कुरूणां कीर्तिवर्धन ॥ भ्रातर्युपरते पांडावधुनाऽऽसनमास्थितः ॥ १७ ॥ धर्मेण पालयन्नुर्वीं प्रजाः शीलेन रंजयन् ॥ वर्तमानः समः स्वेषु श्रेयः कीर्तिमवाप्स्यसि॥ १८॥ अन्यथा त्वाचरँल्लोके गर्हितो यास्यसे तमः ॥ तस्मात्समत्वे वर्तस्व पांडवेष्वात्मजेषु च॥ १९ ॥ नेह चात्यंतसंवासः कर्हिचित्केनचित्सह ॥ राजन्स्वेनापि देहेन किमु जायात्मजादिभिः ॥ २० ॥ एकः प्रसूयते जंतुरेक एव प्रलीयते ॥ एकोनुभुंक्ते सुकृतमेक एव च दुष्कृतम् ॥ २१ ॥ अधर्मोपचितं वित्तं हरंत्यन्येऽल्पमेधसः ॥ संभोजनीयापदेशैर्जलानीव जलौकसः ॥ २६ ॥ पुष्णाति यानधर्मेण स्वबुद्ध्या तमपंडितम् ॥ तेऽकृतार्थं प्रहिण्वंति प्राणा रायः सुतादयः ॥ २३ ॥ स्वयं किल्बिषमादाय तैस्त्यक्तो नार्थकोविदः ॥ असिद्धार्थो विशत्यंधं स्वधर्मविमुखस्तमः ॥ २४ ॥**

करके देखो कि, स्त्री पुत्र यह सदा नहीं रहेंगे ॥ २० ॥ जीव अकेलाही जन्म लेता है और अकेलाही मृत्युको प्राप्त होता है अकेलाही पुण्यके फल सुखको भोगता है और अकेलाही पापका फल दुःख भोग करता है ॥ २१ ॥ अज्ञानीपुरुषोंनें जो पापकरके धनसंचय किया है, उसे स्त्री, पुरुष, भाई, बंधु होकर लेते हैं, जैसे जलकी रहनेवाली मछलियोंका जीवन जल है और जब उसको उसके पुत्र पीलेते हैं तब उसे कष्ट होता है ॥ २२ ॥ पाप करनेवाला पुरुष नरकमें जाता है और जिन्हें अपना समझ अधर्मसे पोषण करता है, वह प्राण, धन और पुत्रादिक उस पोषण करनेवाले मूर्ख पुरुषको भोगका सुख प्राप्त न हुआ हो, तब उसे पहलेही त्याग देतेहैं ॥ २३ ॥ जब स्त्री पुत्रादिक इसको त्याग

देते हैं, तब यह सच्चे स्वार्थको न जानकर और प्रयोजन नष्ट होनेसे निजधर्मसे विमुख हो, सबके पापको अपने शिरपर धर वही पुणे नरकमें गिरताहै ॥ २४ ॥ इस कारण हे समर्थ राजा धृतराष्ट्र ! स्वप्न और बाजीगरकी माया तथा मनका विचार यह सब तुमको मिथ्याभूत दिखाई देता है, उसीप्रकार इस संसारको मिथ्याभूत समझ आपभी अपने मनको रोककर समता रक्खो और शान्त हो ॥ २५ ॥ तब राजा धृतराष्ट्र बोले कि, हे अक्रूर ! यह जो तुमने कल्याणकारक श्रेष्ठ वचन कहे उनको श्रवण करते करते मेरा मन तृप्त नहीं हुआ, जैसे मनुष्य अमृत पीनेसे तृप्त नहीं होता ॥ २६ ॥ परन्तु तो भी हे अक्रूर ! मेरा चंचल पुरुषोंमें स्नेह है, इसलिये विषमहृदयमें तुम्हारी प्यारी बात नहीं ठहरती जैसे स्फटिकमणिके

तस्माल्लोकमिमं राजन्स्वप्नमायामनोरथम् ॥ वीक्ष्याऽऽयम्यात्मनात्मानं समः शांतो भव प्रभो ॥ २५॥ धृतराष्ट्र उवाच॥ यथा वदति कल्याणीं वाचं दानपते भवान् ॥ तथाऽनया न तृप्यामि मर्त्यः प्राप्य यथामृतम् ॥ २६ ॥ तथाऽपि सूनृता सौम्य हृदि न स्थीयते चले ॥ पुत्रानुरागविषमे विद्युत्सौदामनी यथा ॥ २७ ॥ ईश्वरस्य विधिं को नु विधुनोत्यन्यथा पुमान् ॥ भूमेर्भारावताराय योऽवतीर्णो यदोः कुले ॥ २८ ॥ यो दुर्विमर्शपथया निजमाययेदं दृष्ट्वा गुणान्विभजते तदनुप्रविष्टः ॥ तस्मै नमो दुरवबोधविहारतंत्रसंसारचक्रगतये परमेश्वराय॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यभिप्रेत्य नृपतेरभिप्रायं स यादवः ॥ सुहृद्भिः समनुज्ञातः पुनर्यदुपुरीमगात ॥ ३० ॥

सुदामापर्वतपर बिजली चमककर स्थिर नहीं रहती ॥ २७ ॥ भगवान्‌की इच्छाको कौन पुरुष खंडन करसक्ता है, अर्थात् उसकी इच्छाके प्रतिकूल कुछ नहीं होता, सब उसकी इच्छानुसारही होता है जिस ईश्वरने पृथ्वीका भार उतारनेके कारण यदुकुलमें आनकर अवतार लिया है ॥ २८ ॥ जो ईश्वर विचारनेमें न आवे, ऐसी अपनी मायासे इस विश्वको उत्पन्न कर और उसमें प्रवेश कर कर्म तथा कर्मोंके फलको अलग अलग कर जीवोंको देते हैं जाननेमें न आवे ऐसी लीलाओंसे रचेहुए संसारचक्रके घुमानेवाले उस परमेश्वरको मैं बारम्बार नमस्कार करताहूं ॥ २९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! इसप्रकार यदुवंशोत्पन्न अक्रूरजी धृतराष्ट्रका अभिप्राय जान सुहृदोंसे आज्ञा ले मथुरापुरीमें

आये ॥ ३० ॥ हे परीक्षित् ! बलदेव श्रीकृष्णने आप जिस कारण अक्रूरजीको पाण्डवोके पास भेजा था सो अक्रूरजीने· सब धृतराष्ट्रजीको कही

शशंस रामकृष्णाभ्यां धृतराष्ट्रविचेष्टितम् ॥ पांडवान्प्रति कौरव्य यदर्थं प्रेषितः स्वयम् ॥ ३१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां दशमस्कंधे पूर्वार्धे पाण्डववृत्तनिरूपणं नामैकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥

॥ ❀ ॥ श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥ समाप्तोऽयं दशमस्कंधपूर्वार्धः ॥ ❀ ॥

वार्त्ताका अभिप्राय जानकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीसे कह दिया ॥ ३१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायामेकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥ ॥ ७ ॥ समाप्तोऽयं भाषाटीकासहितः दशमस्कन्धपूर्वार्धः ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ७ ॥ ७ ॥



इदं पुस्तकं क्षेमराज--श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटालैन )
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् ।
संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते दशमस्कन्धपूर्वार्धः समाप्तः ॥

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकासहिते दशमस्कन्धोत्तरार्धप्रारम्भः ॥

श्रीः ॥ दशमस्कंधोत्तरार्द्धम् ॥ दोहा—उत्तरार्द्ध प्रारम्भमें, व्रजपति चरित ललाम। कह्यो पचाशाऽध्यायमें, जरासन्ध संग्राम ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित्! अब पूर्वार्द्धके उपरान्त इकतालीस (४१) अध्यायमें जो कथा है, सो हम वर्णन करते हैं कि, जरासन्धके भयसेही मानो समुद्रमें किला बनाकर श्रीकृष्णचन्द्र अपने यादवोंको उसमें लेगये, व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित्! अस्ति और प्राप्ति यह दोनों कंसकी रानी अपने पति कंसके मरनेसे अत्यन्त दुःखी होकर अपने पिताके घर चलीगई ॥१॥ अपने स्वामीके मरनेसे शोकाकुल अस्ति, प्राप्ति दोनों बहनोंने अपने पिता मगधदेशके राजा जरासंधसे जाकर सब वृत्तान्त कहा ॥ २ ॥ हे राजा परीक्षित्! यह बात सुनतेही जरासन्ध अतिक्रोध कर अपने जामाताका शोक न सह पृथ्वीको यादवरहित करनेका उपाय करनेलगा ॥ ३ ॥ और तेईश अक्षौहिणी सेनाको साथ लेकर

ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अस्तिः प्राप्तिश्च कंसस्य महिष्यौ भरतर्षभ ॥ मृते भर्तरि दुःखार्ते ईयतुः स्म पितुर्गृहान् ॥ १ ॥ पित्रे मगधराजाय जरासंधाय दुःखिते ॥ वेदयांचक्रतुः सर्वमात्मवैधव्यकारणम् ॥ २ ॥ स तदप्रियमाकर्ण्य शोकामर्षयुतो नृप ॥ अयादवीं महीं कर्तुं चक्रे परममुद्यमम् ॥ ३ ॥ अक्षौहिणीभिर्विंशत्या तिसृभिश्चापि संवृतः ॥ यदुराजधानीं मथुरां न्यरुणत्सर्वतोदिशम् ॥ ४ ॥ निरीक्ष्य तद्बलं कृष्ण उद्वेलमिव सागरम् ॥ स्वपुरं तेन संरुद्धं स्वजनं च भयाकुलम् ॥ ५ ॥ चिंतयामास भगवान्हरिः कारणमानुषः ॥ तद्देशकालानुगुणं स्वावतारप्रयोजनम् ॥ ६ ॥ हनिष्यामि बलं ह्येतद्भुवि भारं समाहितम् ॥ मागधेन समानीतं वश्यानां सर्वभूभुजाम् ॥ ७ ॥

जरासंधने यादवोंकी राजधानी मथुरापुरीको चारोंओरसे घेरलिया ॥४ ॥ जिसप्रकार अपनी मर्यादा त्यागकर समुद्र उमडता चला आता है, उसी प्रकार जरासन्धकी सेनाको आतीहुई देखकर और सेनासे मथुरापुरीको ग्रसित जान, अपने सुहृद् यादवोंको व्याकुल देख ॥ ५ ॥ दुःखोंके नाशक भूभार उतारनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र उस समय देशकालके योग्य अपने अवतारका कारण देखकर विचार करनेलगे ॥ ६ ॥ कि, पहिले इस समस्त सेनाका संहार करूं, या जरासन्धको वधकर इसकी सब सेना अपने अधीन करूं अथवा सैन्यसहित जरासंधका प्राण संहार करूं, ऐसे तीन प्रकारके मनमें संकल्प विकल्प कर प्रथमविचार सैन्यवधका निश्चय किया, क्योंकि पृथ्वीका भाररूप यह सेनाही है, इसलिये प्रथम इसकाही

मारना उचित है और इस समय यह सम्पूर्ण राजाओंकी सेनाओंको इकट्ठाकर लेआया है, फिर बारम्बार ऐसा अवसर नहीं मिलेगा ॥ ७ ॥ पहिले पैदल, अश्व, हस्ती और चतुरंगिणी अनेक अक्षौहिणी * सेनाकोही मारना योग्य है, जरासंधका मारना योग्य नहीं, क्योंकि इससे अभी बहुत कार्य सिद्ध होगा, यह सम्पूर्ण राक्षसोंको समेट कर ले आवेगा, मैं कहाँ कहाँ ढूंढता फिरूंगा ॥ ८ ॥ भूमिका भार उतार साधुपुरुषोंकी रक्षा और दुष्टोंका विनाश करनेके लियेही मैंने अवतार लिया है ॥ ९ ॥ जब पृथ्वीपर अधर्म बढ़ता है, तब तबही उस अधर्मके नष्ट करने और धर्मकी रक्षा करनेके लिये मै अवतार लेताहूं ॥ १० ॥ इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र विचार करही रहे थे कि, उसी समय सूर्यके समान

**अक्षौहिणीभिः संख्यातं भटाश्वरथकुंजरैः ॥ मागधस्तु न हंतव्यो भूयः कर्ता बलोद्यमम् ॥ ८ ॥ एतदर्थोऽवतारोऽयं भूभारहरणाय मे ॥ संरक्षणाय साधूनां कृतोऽन्येषां वधाय च ॥ ९ ॥ अन्योऽपि धर्मरक्षायै देहः संभ्रियते मया ॥ विरामायाप्यधर्मस्य काले प्रभवतः क्वचित् ॥ १० ॥ एवं ध्यायति गोविंद आकाशात्सूर्यवर्चसौ ॥ रथावुदस्थितौ सद्यः ससूतौ सपरिच्छदौ ॥ ११॥ आयुधानि च दिव्यानि पुराणानि यदृच्छया ॥ दृष्ट्वा तानि हृषीकेशः संकर्षणमथाब्रवीत ॥ १२ ॥ पश्यार्य व्यसनं प्राप्तं यदूनां त्वावतां प्रभो ॥ एष ते रथ आयातो दयितान्यायुधानि च ॥ १३ ॥ यानमास्थाय जह्येतद्व्यसनात्स्वान्समुद्धर ॥ एतदर्थं हि नौ जन्म साधूनामीश शर्मकृत ॥ १४ ॥ त्रयोविंशत्यनीकाख्यं भूमेर्भारमपाकुरु ॥ एवं संमंत्र्य दशार्हौ दंशितौ रथिनौ पुरात ॥ १५ ॥**

ध्वजा कवचसे सुसज्जित, सारथी सहित दो रथ शीघ्रही आकाशसे उतरे ॥ ११ ॥ तब अकस्मात् आये दिव्य शस्त्र देखकर हृषीकेश भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी बलदेवजीसे बोले कि॥१२॥हे आर्य ! हे श्रेष्ठ ! तुम जिनकी रक्षा करते हो, आज उन्हीं यादवोंको आनकर दुःख उपस्थित हुआहै और इसीलिये यह रथ और वीरघाती शस्त्र आयेहैं ॥१३॥ रथमें बैठ, सब सेनाका संहार कर अपने यादवोंका कष्ट दूर करो, हे ईश ! साधुलोगोंके कल्याणार्थही संसारमें आपका जन्म हुआ है ॥ १४ ॥ तेईस अक्षौहिणी सेना आनकर उपस्थित हुई है और इसीका पृथ्वीपर बोझ है, इसको दूर

* अक्षौहिणीका प्रमाण । इक्कीससहस्र आठसौ सत्तर २१८७० रथ, इक्कीसहस्र आठसौ सत्तर २१८७० गजपति, पैसठ महस्र छ सौदश ६५६१० अश्वपति, एक लाख नौसहस्र तीनसौ पचास १०९३५० पैदल, इसका नाम एक " अक्षौहिणी " है ॥

करो, इस प्रकार दाशार्हवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीने विचारकर, कवच पहर, सुन्दर शस्त्रोंको ले और कुछ थोड़ीसी सेनाके साथ, पुरके बाहर निकल दारुक सारथीको लिये शंखध्वनि करी ॥१५॥१६॥ इसके उपरान्त जरासन्धकी सेनाके हृदय भयभीत हो कम्पायमान होने लगे, तब श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीको रणभूमिमें खड़ा देख, जरासन्ध कहनेलगा ॥ १७ ॥ हे अधम ! मुझे तेरे साथ युद्ध करनेमें अत्यन्त लाज आती है, क्योंकि तू बालक है इसलिये तेरे संग युद्ध नहीं करूंगा हे मूर्ख ! तू गुप्त रहनेवाला अत्यन्त छली है, इस कारण तेरे साथ युद्ध करना उचित नहीं ॥ १८॥ हे राम ! जो तुझमें सामर्थ्य होय तो धीरज धरके युद्ध कर और मेरे बाणोंसे कटेहुए देहको त्याग स्वर्गको जा, या संग्रामके बीचमें मेरा

निर्जग्मतुः स्वायुधाढ्यौ बलेनाल्पीयसाऽवृतौ ॥ शंखं दध्मौ विनिर्गत्य हरिर्दारुकसारथिः ॥ १६ ॥ ततोऽभूत्पर सैन्यानां हृदि वित्रासवेपथुः ॥ तावाह मागधो वीक्ष्य हे कृष्ण पुरुषाधम ॥ १७ ॥ न त्वया योद्धुमिच्छामि बालेनैकेन लज्जया ॥ गुप्तेन हि त्वया मंद न योत्स्ये याहि बंधुहन् ॥ १८ ॥ तव राम यदि श्रद्धा युध्यस्व धैर्यमुद्वह ॥ हित्वा वा मच्छरैश्छिन्नं देहं स्वर्याहि मां जहि ॥ १९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ न वै शूरा विकत्थन्ते दर्शयंत्येव पौरुषम् ॥ न गृह्णीमो वचो राजन्नातुरस्य मुमूर्षतः ॥२०॥ श्रीशुक उवाच ॥ जरासुतस्तावभिसृत्य माधवौ महाबलौघेन बलीयसाऽऽवृणोत् ॥ ससैन्ययानध्वजवाजिसारथी सूर्यानलौ वायुरिवाभ्ररेणुभिः ॥ २१ ॥ सुपर्णतालध्वजचिह्नितौ रथावलक्षयंत्यो हरिरामयोर्मृधे ॥ स्त्रियः पुराट्टालकहर्म्यगोपुरं समाश्रिताः संमुमुहुः शुचार्दिताः ॥ २२ ॥

प्राण ले ॥१९॥ परीक्षित् ! ऐसे जरासन्धके वचन सुनकर श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे जरासन्ध ! शूरवीर व्यर्थ बकवाद न कर अपने पुरुषार्थको दिखाते हैं और तुम्हारी मृत्यु निकट आई है, इसलिये मैं तुम्हारे वचनोंपर अधिक ध्यान नहीं देताहूं ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! जैसे पवन, बादल, धूरि, यह सूर्य और अग्निको घेर लेतेहैं, इसी प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र व बलदेवजीके निकट जाकर जरासन्धने उनको अपनी बलवान् सेना प्यादे, रथ, ध्वजा, घोड़े और रथवानों सहित घेर लिया ॥ २१॥ जब गरुड और तालकी ध्वजाके चिह्नवाले रामकृष्णके

रथ युद्धमें नहीं दीखे, तब पुरीकी नारी अटारी, महल और द्वारोंपर खड़ी हुई शोकसे व्याकुल हो मोह करने लगीं ॥ २२ ॥ शत्रुकी सेनारूप बादलों मेंसे वारम्वार बाणोंकी भयंकर वर्षासे अपनी सेनाको पीड़ित देखकर श्रीकृष्णचन्द्र देवता व असुरोंसे पूजित उत्तम शार्ङ्गधनुषमें टंकार करने लगे ॥ २३ ॥ तरकससे तीर निकालकर शीघ्र प्रत्यंचामें लगाय प्रत्यंचाको खैंचकर तीक्ष्णबाणोंके समूहोंसे रथ, घोडे, हाथी, पैदल मारकर जैसे सुलगती लकडीके घुमानेसे चक्र बँधजाता है उसी प्रकार बाणोंके पीछे बाण मारनेलगे ॥ २४ ॥ मस्तक कटनेसे हजारों हाथी, नारी कटनेसे घोडे पृथ्वीपर गिरने लगे, रथोंकी ध्वजा कटगई और रथवान् गिरगये भुजा, नाडी कटनेसे पैदल गिरगये ॥ २५ ॥ युद्धमें पैदल, हाथी, कटकर गिरने

हरिः परानीकपयोमुचां मुहुः शिलीमुखात्युल्वणवर्षपीडितम् ॥ स्वसैन्यमालोक्य सुरासुरार्चितं व्यस्फूर्जयच्छार्ङ्गशरासनोत्तमम् ॥ २३ ॥ गृह्णन्निषंगादथ संदधच्छरान्विकृष्य मुंचञ्छितबाणपूगान् ॥ निघ्नन्रथान्कुंजरवाजिपत्तीन्निरंतरं यद्वदलातचक्रम् ॥ २४ ॥ निर्भिन्नकुंभाः करिणो निपेतुरनेकशोऽश्वाः शरवृक्णकंधराः ॥ रथा हताश्वध्वजसूतनायकाः पदातयश्छिन्नभुजोरुकंधराः ॥ २५ ॥ संछिद्यमानद्विपदेभवाजिनामंगप्रसूताः शतशोऽसृगापगाः ॥ भुजाऽहयः पूरुषशीर्षकच्छपा हतद्विपद्वीपहयग्रहाकुलाः ॥ २६ ॥ करोरुमीना नरकेशशैवला धनुस्तरंगायुधगुल्मसंकुलाः ॥ अच्छूरिकावर्तभयानका महामणिप्रवेकाभरणाश्मशर्कराः ॥ २७ ॥ प्रवर्तिता भीरुभयावहा मृधे मनस्विनां हर्षकरी परस्परम् ॥ विनिघ्नताऽरीन्मुसलेन दुर्मदान्संकर्षणेनापरिमेयतेजसा ॥ २८ ॥

लगे, तब उनके शरीरसे लोहूकी नदियें बहने लगीं, जिनमें भुजाएँ सर्पकी सदृश दृष्टि आती थीं, मनुष्योंके शिर कच्छपसे जान पड़ते थे मृत्युको प्राप्तहुए हाथी टापूके समान दीखते थे और रुधिरकी नदीमे घोडे ग्राहसे पड़ेथे ॥ २६ ॥ भुजा व उरू मछलीके समान मनुष्योके केश सिवारके समान थे और नदीमे जो तरंगे उठती हैं, वही रुधिरकी नदीमे धनुष तरंगके समान हैं । नदीमें झाड़ झंकाड़ होते हैं रुधिरकी नदियोमें शस्त्र हैं सोई झाड़ झंकाडके समान है, नदीमें भँवर पडते हैं, तिनसे अति भयंकर होकर रुधिरकी नदियोंमें ढालें मानो भयंकर भँवर पडते हैं, नदियोंमें कंकर पत्थर इत्यादि होते हैं रुधिरकी नदियोंमें मणि गहने कंकर पत्थरके तुल्य हैं ॥ २७ ॥ हे राजन् ! महातेजस्वी बलदेवजीने संग्रामके बीच

मतवाले शत्रुओंको मुसलायुधसे मार मारकर रुधिरकी नदियें बहाईं, जो कि कायर पुरुषोंको भयकी देनेवाली और वीर पुरुषोंको आनन्दकी देनेवाली हैं ॥ २८ ॥ हे परीक्षित् दुर्मद वैरियोको मुसलसे मार सागरके समान दुस्तर और भयंकर उस जरासन्धपालित सेनाका महापराक्रमी श्रीकृष्ण बलदेवने मार मार कर नाश करदिया, वसुदेवके पुत्र जगत्के ईश्वर कृष्ण बलदेवको सेनाका नाश करना एक साधारण बात है, कुछ पराक्रम नहीं है ॥ २९ ॥ अनंतगुण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपनी लीलासेही तीनों लोकोंको उत्पन्न, पालन और संहार करते हैं, उन श्रीकृष्णचन्द्रको जरासन्धकी सेनाका मारना कुछ आश्चर्यकी बात नहीं हैं, तो भी मनुष्योंके अनुकरण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके कर्म आश्चर्यमय तुमसे वर्णन करता हूं ॥ ३० ॥ सेनाके नष्ट होने और रथ टूट जानेसे जब प्राणमात्रही अवशेष रहे, तब बलवान् जरासन्धको जैसे सिंह सिंहको पकड़ता है,

**बलं तदंगार्णवदुर्गभैरवं दुरंतपारं मगधेंद्रपालितम् ॥ क्षयं प्रणीतं वसुदेवपुत्रयोर्विक्रीडितं तज्जगदीशयोः परम् ॥ २९ ॥ स्थित्युद्भवांतं भुवनत्रयस्य यः समीहतेऽनंतगुणः स्वलीलया ॥ न तस्य चित्रं परपक्षनिग्रहस्तथापि मर्त्यानुविधस्य वर्ण्यते ॥ ३० ॥ जग्राह विरथं रामो जरासंधं महाबलम् ॥ हतानीकावशिष्टासुं सिंहः सिंहमिवौजसा ॥ ३१ ॥ बध्यमानं हतारातिं पाशैर्वारुणमानुषैः ॥ वारयामास गोविंदस्तेन कार्यचिकीर्षया ॥ ३२ ॥ स मुक्तो लोकनाथाभ्यां व्रीडितो वीरसंमतः ॥ तपसे कृतसंकल्पो वारितः पथि राजभिः ॥ ३३ ॥ वाक्यैः पवित्रार्थपदैर्नयनैः प्राकृतैरपि ॥ स्वकर्मबंधप्राप्तोऽयं यदुभिस्ते पराभवः ॥ ३४ ॥**

उसीप्रकार बलपूर्वक बलदेवजी पकड़कर ॥३१॥ शत्रुओंके मारनेवाले जरासन्धको वरुणपाश और मनुष्यपाशसे जब ( बलदेवजी ) बांधनेलगे, तब श्रीकृष्णचन्द्रजीने उसको छुडादिया और कहा कि, अभी जरासन्धसे और कुछ काम लेना है ॥ ३२ ॥ शूरवीरोंके माननीय जरासन्धको त्रिलोकी नाथ श्रीकृष्ण बलदेवने जिस समय छोड़दिया, तब यह मनमें लज्जित होकर विचार करने लगा कि, वनमें जाकर तप करना उचित है, घर जाकर क्या करूंगा तब मार्गमें जातेहुए राजाओंने निवारण किया ॥ ३३ ॥ धर्मके उपदेश करनेवाले पदयुक्त नीतिके तुष्टिकारक वचन कहकर जरासन्धको समझाने लगे कि, हे राजन्! कोई तुम्हारा बड़ाही दुष्कर्म आनकर प्राप्त हुआ जो तुच्छ यादवोंने तुम्हें परास्त किया अब तुम कुछ

लाज मत करो ॥ ३४ ॥ जिस समय समस्त सेना नष्ट होगई और श्रीकृष्णचन्द्रने छोड़ दिया, तब वह बृहद्रथका पुत्र जरासन्ध अत्यन्त उदास होकर मगध देशको चलागया ॥ ३५ ॥ शत्रुकी सेनारूप सागरसे तरकर और अपनी अक्षत सेना संग लिये जिस समय श्रीकृष्णचन्द्रने मथुरापुरीमें प्रवेश किया, तब देवताओंने आकाशसे फूल वर्षाये और प्रशंसापूर्वक उनकी स्तुति करी ॥ ३६ ॥ तब श्रीकृष्णचन्द्र अपनी मथुरापुरीमें आकर खेदरहित प्रसन्नमन पुरवासियोंसे मिले. सूत, मागध, बन्दीजन, उनकी विजयके यश गान करनेलगे ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! जिस समय श्रीकृष्णचन्द्र मथुरापुरीमें आये तब शंख, नगारे, अनेक भेरी, तुरही, वीणा, बाँसुरी और मृदंग यह सब बाजे बजनेलगे ॥ ३८ ॥

हतेषु सर्वानीकेषु नृपो बार्हद्रथस्तदा ॥ उपेक्षितो भगवता मगधान्दुर्मना ययौ ॥ ३५ ॥ मुकुंदोऽप्यक्षतबलो निस्तीर्णारिबलार्णवः ॥ विकीर्यमाणः कुसुमैस्त्रिदशैरनुमोदितः ॥ ३६ ॥ माथुरैरुपसंगम्य विज्वरैर्मुदितात्मभिः ॥ उपगीयमानविजयः सूतमागधवंदिभिः ॥ ३७ ॥ शंखदुंदुभयो नेदुर्भेरीतूर्याण्यनेकशः ॥ वीणावेणुमृदंगानि पुरं प्रविशति प्रभौ ॥३८॥ सिक्तमार्गां हृष्टजनां पताकाभिरलंकृताम् ॥ निर्घुष्टां ब्रह्मघोषेण कौतुकाबद्धतोरणाम् ॥ ३९ ॥ निचीयमानो नारीभिर्माल्यदध्यक्षतांकुरैः ॥ निरीक्ष्यमाणः सस्नेहं प्रीत्युत्कलितलोचनैः ॥ ४० ॥ आयोधनगतं वित्तमनंतं वीरभूषणम् ॥ यदुराजाय तत्सर्वमाहृतं प्रादिशत्प्रभुः ॥ ४१ ॥ एवं सप्तदशकृत्वस्तावत्यक्षौहिणीबलः ॥ युयुधे मागधो राजा यदुभिः कृष्णपालितैः ॥ ४२ ॥

मार्गमें छिरकाव हो रहा है, पताकायें लगाई गई हैं और वेदध्वनिसे युक्त श्रीकृष्णचन्द्रके शुभागमनसे घर घर बन्दनवारोंसे परिपूर्ण इसप्रकार मथुरापुरीकी शोभा हुई ॥ ३९ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर स्त्री, पुरुष, पुष्प, दधि, अक्षत और अंकुरोंकी वर्षा करनेलगे, स्त्रियें स्नेहसे प्रफुल्लित नेत्रोंसे श्रीकृष्णचन्द्रको देखनेलगीं ॥ ४० ॥ शूरवीर राजाओंकी शोभा करनेवाले, रणभूमिमें पड़े बहुत धन लाकर श्रीकृष्णचन्द्रने यादवराज उग्रसेनको देदिया ॥ ४१ ॥ इसीप्रकार जरासन्ध उतनीही अक्षौहिणी साथ लेलेकर सत्रहबार चढि आया और श्रीकृष्णसे रक्षित यादवोंसे उसने युद्ध

किया ॥ ४२ ॥ हे राजा परीक्षित् ! यादवगण श्रीकृष्णचन्द्रके तेजसे जरासन्धकी समस्त सेनाका संहार करनेलगे, सम्पूर्ण सेना जब कटगई शत्रुने छोड़ दिया, तब जरासन्ध फिर अपने देशको चलागया ❋ ॥ ४३ ॥ अठारहवीं बार जिरासन्ध तो आनेवाला थाही, उसके बीचमेंही देवर्षि नारदजीका भेजा वीर कालयवन आनकर दिखाई दिया ॥ ४४ ॥ संसारमें जिसके समान कोई योद्धा नहीं, ऐसा कालयवन यादवोंको अपने समान

अक्षिण्वंस्तद्बलं सर्वं वृष्णयः कृष्णतेजसा ॥ हतेषु स्वेष्वनीकेषु त्यक्तोऽयादरिभिर्नृपः ॥ ४३ ॥
अष्टादशमसंग्रामे आगामिनि तदंतरा ॥ नारदप्रेषितो वीरो यवनः प्रत्यदृश्यत ॥ ४४ ॥
रुरोध मथुरामेत्य तिसृभिर्म्लेच्छकोटिभिः ॥ नृलोके चाप्रतिद्वंद्वो वृष्णीञ्छ्रुत्वात्मसंमितान् ॥ ४५ ॥

जान, उसने तीन करोड़ महाम्लेच्छ अतिभयावने इकट्ठे किये ऐसे कि जिनके मोटे भुजा, बड़े गले, मैले दाँत, भूरे वेष, घूँघचीसे नयन लाल तिन्हें साथ ले डंका दे, मथुरापुरी पर चढ़ आया चारोंओरसे घेरलिया, क्योंकि देवर्षि नारदजीने इससे कहा था कि, यादवलोग तुम्हारे समान हैं, इसलिये उनसे युद्ध करो ॥ ४५ ॥

❋शंका—तेईस अक्षौहिणी सेनाको जरासन्ध अपने संग लेकर श्रीकृष्णचन्द्रसे युद्ध करनेके लिये चढि आया, तब श्रीकृष्णचन्द्रने जरासन्धकी तेईस अक्षौहिणी सेनाको मारडाला, वडे आश्चर्यकी वात है कि, इतनी सेना जरासन्ध कहाँसे लेआया ? पृथ्वीपर सेना तो बहुत थी परन्तु दुष्ट सेना इतनी किधर थी जिसको जरासन्ध सत्रह १७ वार बटोर बटोर कर लेआया और तेईस तेईस अक्षौहिणी सेना सत्रहवार श्रीकृष्णने मारडाली, सब जोडकर तीनसहस्र आठसौ ग्यारह ३८११ अक्षौहिणी हुए, परन्तु वडे अचम्भेकी बात है,कि इतनी सेनामें कोई भी शूरवीर नहीं था ? जब श्रीकृष्णने मारा तो क्याजान पडा क्योंकि श्रीकृष्णके सामने शूरवीरोंकी क्या सामर्थ्य थी और मर्यादा पालन करनेवाले श्रीकृष्णका अवतार भी हुवा फिर वीरोंकी मर्यादा क्यों विनाश करी ?

**उत्तर**—जरानामक राक्षसीने जरासन्धको वरदान दिया था कि, तू जितनी सेना बनाया चाहैगा, उतनी सेना बनालेगा इसलिये जरासन्ध तेईस, तेईस, अक्षौहिणी सेना बनायके श्रीकृष्णसे युद्ध करनेके लिये लेआया, मर्यादापुरुषोत्तम मर्यादाके पालन करनेवाले श्रीकृष्णने विचार लिया कि, इस सेनामें शूरवीर नहीं है, इसलिये जरासन्धकी सनाका विनाश किया, मर्यादाका नाश नहीं किया ॥

उस समय श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी सहित इस दुरात्मा कालयवनको आयाहुआ देखकर विचार करने लगे कि, यादवोंको दोनों ओरसे कष्ट आनकर उपस्थित हुआहै, बड़ेही आश्चर्यकी बात है ॥ ४६ ॥ क्योंकि अब तो यह महाबली कालयवन हमको घेर रहाहै और फिर जरासन्ध आज या कल अथवा परसोंतक अवश्यही आवेगा ॥ ४७॥ यदि इस समय हम इससे युद्ध करैं और बीचमें जरासन्ध आगया तो अवश्यही हमारे बांधवोंका प्राण संहार करेगा और जो न मारेगा तो बांधकर अपने पुरमें लेही जायगा, क्योंकि वह बलवान् है ॥ ४८॥ इसलिये जहाँ मनुष्य न प्रवेश करसके ऐसा एक किला बनाय, उसमें अपने जातिके यादवोंको रख फिर कालयवनका वध करूं ॥४९ ॥ हे राजन् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने इसप्रकार मनमें

**तं दृष्ट्वाऽचिंतयत्कृष्णः संकर्षणसहायवान् ॥ अहो यदूनां वृजिनं प्राप्तं ह्युभयतो महत् ॥ ४६ ॥ यवनोऽयं निरुन्धेऽस्मानद्य तावन्महाबलः ॥ मागधोऽप्यद्य वा श्वोवा परश्वो वाऽऽगमिष्यति ॥ ४७ ॥ आवयोर्युध्यतोरस्य यद्यागंता जरासुतः ॥ बंधून्वधिष्यत्यथ वा नेष्यते स्वपुरं बली ॥ ४८ ॥ तस्मादद्य विधास्यामो दुर्गं द्विपददुर्गमम् ॥ तत्र ज्ञातीन्समाधाय यवनं घातयामहे ॥ ४९ ॥ इति संमंत्र्य भगवान्दुर्गं द्वादशयोजनम् ॥ अंतस्समुद्रे नगरं कृत्स्नाद्भुतमचीकरत् ॥ ५० ॥दृश्यते यत्र हि त्वाष्ट्रं विज्ञानं शिल्पनैपुणम् ॥ रथ्याचत्वरवीथीभिर्यथावास्तु विनिर्मितम् ॥ ५१ ॥ सुरद्रुमलतोद्यानविचित्रोपवनान्वितम् ॥ हेमशृंगैर्दिविस्पृग्भिः स्फाटिकाट्टालगोपुरैः ॥ ५२ ॥ राजताऽऽरकटैः कोष्ठैर्हेमकुम्भैरलंकृतैः ॥ रत्नकूटैर्गृहैर्हेमैर्महामरकतस्थलैः ॥ ५३ ॥**

विचारकर अड़तालीस कोश (बारह योजन) का समुद्रके बीचमें एक दुर्ग (किला) और उस किलेके बीचमें एक महाअद्भुत आश्चर्यमय नगर बनाया ॥५०॥ इस नगरीमें सब विश्वकर्माकी कारीगरी दिखाई देती है, राजाओंके जाने योग्य बड़े बड़े बाजार गली और चौक बन रहेहैं॥५१॥ बीचबीचमें स्थान बनानेके लिये जगह छोड दीगई है, कल्पवृक्ष और लतावाले फूलोंके बगीचे, चित्र विचित्र फुलवारी, सुवर्णके शिखरसे आकाशको स्पर्श करनेवाले ऊँचे ऊँचे स्फटिकमणिके अटा बनरहेहैं और ऊँचे ऊँचे किलेके द्वार बनरहेहैं ॥५२॥ घोड़ोके बाँधने और अन्न भरनेके लिये लोहे और पीतलके स्थान बनेहैं तिनके ऊपर सुवर्णके कलश विराजमान हैं, जिनसे इस नगरकी अत्यन्तही मनोहर शोभा होरहीहै, जिनके पद्मरागमणिके

शिखर और महामरकतमणिकी जिसमें पृथ्वी, इसप्रकार शोभायमान सुवर्णके गृह जहाँ तहाँ बनरहे हैं ॥ ५३ ॥ देवताओंके मन्दिर और चित्रविचित्र चित्रसारी बन रही हैं, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, यह वर्ण जिसमें वास करते हैं यादव और देवराज उग्रसेनके महल तो अत्यन्तही शोभायमान हैं ॥ ५४ ॥ देवराज इन्द्रने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके लिये सुधर्मा सभा और कल्पवृक्ष भेजे, जो मनुष्य इस सभामें वास करता है, उसको भूख, प्यास, शीत, गरमी, शोक और मोह इत्यादि कुछ नहीं सताते ॥ ५५ ॥ श्यामकर्ण श्वेतवर्ण मनके समान वेगवान् वरुणजीने घोड़े भेजे, पालन करनेवाले कुबेरजीने पद्म, महापद्म, मत्स्य, कूर्म, कुन्द, नील, मुकुन्द, शंख, खर्व यह आठ विभूति भेजीं ॥५६॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुश्रेष्ठ परीक्षित् ! ! भगवान् वासुदेवने इन देवतालोगोंको अपने अपने अधिकारकी सिद्धिके लिये जो कुछ सम्पदायें दी थीं, वह सब वस्तु

**वास्तोष्पतीनां च गृहैर्वलभीभिश्च निर्मितम् ॥ चातुर्वर्ण्यजनाकीर्णं यदुदेवगृहोल्लसत् ॥ ५४ ॥ सुधर्मां पारिजातं च महेंद्रः प्राहिणोद्धरेः ॥ यत्र चावस्थितो मर्त्यो मर्त्यधर्मैर्न युज्यते ॥ ५५ ॥ श्यामैककर्णान्वरुणो हयाञ्छुक्लान्मनोजवान् ॥ अष्टौ निधिपतिः कोशाँल्लोकपालो निजोदयान् ॥ ५६ ॥ यद्यद्भगवता दत्तमाधिपत्यं स्वसिद्धये ॥ सर्वं प्रत्यर्पयामासुर्हरौ भूमिगते नृप ॥ ५७ ॥ तत्र योगप्रभावेण नीत्वा सर्वजनं हरिः ॥ प्रजापालेन रामेण कृष्णः समनुमंत्रितः ॥ निर्जगाम पुरद्वारात्पद्ममाली निरायुधः ॥ ५८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे दुर्गनिवेशनं नाम पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तं विलोक्य विनिष्क्रांतमुज्जिहानमिवोडुपम् ॥ दर्शनीयतमं श्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ १ ॥**

जिससमय श्रीकृष्णचन्द्र पृथ्वीपर आये, उन्होंने लाकर अर्पण करदीं ॥ ५७ ॥ उस द्वारकापुरीमें योगके प्रभावसे सब यदुवंशियोंको पहुँचाकर श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजीसे कहनेलगे कि, हे वीर ! तुम यहाँ मथुरापुरीमें रहकर शेष प्रजाकी रक्षा करो, इस प्रकार बलदेवजीसे आज्ञाकर कमलनयन भगवान् कमलोंकी माला धारणकिये शस्त्ररहित मथुरापुरीके दरवाजेसे बाहर निकले ॥५८॥इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां दुर्गनिवेशनं नाम पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥ दोहा–कालयवन मुचुकुन्दकी, दृष्टि परत भो छार । जब हरिकी विनती करी, फिर इक्यावनबार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण ! जिससमय श्रीकृष्णचन्द्रजी रेशमी वस्त्र पहरे, पुरसे बाहर निकले, तो

उनकी ऐसी शोभा हुई कि, मानो निशानाथचन्द्रमा उदय हुए ॥१॥ छातीमें भृगुलताका चिह्न, कण्ठमें कौस्तुभमणि धारणकिये, चतुर्भुज, नवीन कमलके समान अरुण नेत्र ॥२॥ नित्य प्रसन्न, शोभायमान और सुन्दर मुसकान, मकराकृत कुण्डलसे देदीप्यमान मुखारविन्द ॥ ३॥ इस प्रकार मनोहर मूर्ति श्रीकृष्णचन्द्रकी देखकर कालयवन अपने मनमें विचार करनेलगा कि, ठीक यही श्रीकृष्ण है ॥ ४ ॥ क्योंकि देवर्षि नारदजीने

श्रीवत्सवक्षसं भ्राजत्कौस्तुभाऽऽमुक्तकंधरम् ॥ पृथुदीर्घचतुर्बाहुं नवकंजारुणेक्षणम् ॥ २ ॥ नित्यप्रमुदितं श्रीमत्सुकपोलं शुचिस्मितम् ॥ मुखारविंदं बिभ्राणं स्फुरन्मकरकुंडलम् ॥ ३ ॥ वासुदेवो ह्ययमिति पुमाञ्श्रीवत्सलांछनः ॥ चतुर्भुजोऽरविंदाक्षो वनमाल्यतिसुंदरः ॥ ४ ॥ लक्षणैर्नारदप्रोक्तैर्नान्यो भवितुमर्हति ॥ निरायुधश्चलन्पद्भ्यां योत्स्येऽनेन निरायुधः ॥ ५ ॥ इति निश्चित्य यवनः प्राद्रवंतं पराङ्मुखम् ॥ अन्वधावज्जिघृक्षुस्तं दुरापमपि योगिनाम् ॥ ६ ॥ हस्तप्राप्तमिवात्मानं हरिणा स पदेपदे ॥ नीतो दर्शयता दूरं यवनेशोऽद्रिकंदरम् ॥ ७ ॥

जो जो लक्षण बताये थे, सो सब इसमें पायेजाते हैं, इसके अतिरिक्त और कोई वासुदेव नहीं है और यह अकेला शस्त्ररहित चला जाता है, इसलिये मैं भी शस्त्ररहित पैदलहोकर इसके संग युद्ध करूं ॥५ ॥ हे महाराज ! इस प्रकार कालयवन मनमें निश्चयकरके पराङ्मुख होकर भागते हुए, योगीजनोंके भी हाथ न आवें, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रके पकडनेको पीछे दौडा * ॥ ६ ॥ पग पगपर " अब पकडा " " अब पकड़ा "

---

* शंका–यवनको देखकर श्रीकृष्ण भगवान् क्यों भाग गये, इसका क्या कारण !

उत्तर–एक समय यदुवशी अपनी सभामें अपने कुलकी कन्याके वचनोंको स्मरणकर गर्गाचार्यको हँसनेलगे, गर्गाचार्य तो श्रीभगवान्के पूजनमें रात दिन रहतेथे और स्त्रीसे प्रीति कम रखतेथे इससे उनकी स्त्रीने अपने यादवोंसे कहा कि गर्गमुनि नपुसक हैं इससे यदुवशी उक्त मुनिकी हँसी किया करते थे इसलिये गर्गने यादवोंका नाश करनेके लिये एक पुत्र उत्पन्न करके उसी पुत्रको वरदान दिया कि, हे पुत्र ! युद्धमें यदुवंशी तेरे कुलके सामने अथवा तेरे सामने जो खडे होंगे तो उसी समय भागजायँगे श्रीकृष्ण इस बातको जानकर भाग गये ॥

ऐसे अपने आपको दिखाते दिखाते म्लेच्छराज कालयवनको श्रीकृष्णचन्द्र बड़ी दूर पर्वतकी गुफामें लेगये ॥ ७ ॥ यादवोंके कुलमें तू जन्मा है, इसलिये तेरा भागना उचित नहीं है, इसप्रकार आक्षेप करताहुआ महावेगसे दौडनेलगा, परन्तु पापी होनेके कारण श्रीकृष्णको न पकड सका, क्योंकि विना पाप नष्टहुये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्ति नहीं होती है ॥ ८ ॥ हे परीक्षित् ! जब म्लेच्छराज कालयवनने श्रीकृष्णचन्द्रपर दुर्वाक्यरूपी बाणोंका आक्षेप किया, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र पर्वतकी गुफामें घुसगये, कालयवन भी दौडता हाँफता इनके पीछे पीछे उस गुफामें घुसगया, वहाँ एक पुरुष और सोरहा था, उसे देख कालयवन विचार करनेलगा ॥ ९ ॥ कि यह दुष्ट मुझे इतनी दूर लाकर यहाँ साधुकी

पलायनं यदुकुले जातस्य तव नोचितम् ॥ इति क्षिपन्ननुगतो नैनं प्रापाहताशुभः ॥ ८ ॥ एवं क्षिप्तोऽपि भगवान्प्रावि
शद्गिरिकंदरम् ॥ सोऽपि प्रविष्टस्तत्रान्यं शयानं ददृशे नरम् ॥ ९ ॥ नन्वसौ दूरमानीय शेते मामिह साधुवत् ॥
इति मत्वाऽच्युतं मूढस्तं पदा समताडयत् ॥ १० ॥ स उत्थाय चिरं सुप्तः शनैरुन्मील्य लोचने ॥ दिशो विलोकयन्पा
र्श्वे तमद्राक्षीदवस्थितम् ॥ ११ ॥ स तावत्तस्य रुष्टस्य दृष्टिपातेन भारत ॥ देहजेनाग्निना दग्धो भस्मसादभवत्क्षणात् ॥
॥१२॥ राजोवाच ॥ को नाम स पुमान्ब्रह्मन्कस्य किंवीर्य एव च ॥ कस्माद्गुहां गतः शिश्ये किं तेजो यवनार्दनः ॥१३॥

नाई शयन कर रहाहै, इसप्रकार कालयवनने निश्चय कर, उस सोतेहुये पुरुषको कृष्ण जानकर एक लात मारी ॥१०॥ वह पुरुष बहुत दिनोंका सोया हुआ था, इसलिये धीरे धीरे नेत्र खोल, चारों ओरको देख, कालयवनको देखा ॥ ११ ॥ हे भारतवंशी राजा परीक्षित् ! उसी समय क्रोधी मुचुकुन्दके देखनेसे कालयवनके शरीरसे ऐसी अग्नि प्रगटहुई कि, जिससे उसका शरीर क्षणभरमें जलभुनकर भस्म होगया ॥ १२ ॥ यह सुनकर राजा परीक्षित् पूँछने लगे कि, हे ब्रह्मन् ! जिसने अपनी क्रोधाग्निसे कालयवनका प्राण संहार किया, उसका क्या नाम और वह कौन पुरुष है ? किसके वंशमें जन्म ग्रहण किया है, क्या उनका प्रभावहै, किनके पुत्र हैं ? और किसलिये इस गुफामें सोते थे ! सो सम्पूर्ण वृत्तान्त आप मुझे सुनाइये ॥१३ ॥

तब श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजा परीक्षित् ! इक्ष्वाकुकुलोत्पन्न मान्धाताका पुत्र गुणवान् ब्राह्मणोंका भक्त मुचुकुन्दनाम राजा था ॥ १४॥ एक समय असुरोंसे भयभीत होकर इन्द्रादिक देवताओंने अपनी रक्षा करनेके लिये राजा मुचुकुन्दसे प्रार्थना की तो इन्होंने बहुत दिनोंतक देवताओंकी रक्षा की ॥ १५॥ इसके उपरान्त स्वर्गके पालन करनेवाले स्वामिकार्तिकजीको आयाहुआ देखकर सब देवता इनसे कहने लगे कि, हे राजा मुचुकुन्द ! हमारी रक्षा करनेमें जो कुछ कष्ट आपको हुवा है इससे निवृत्त होकर आराम करो ॥ १६ ॥ हे वीर ! तुमने मनुष्य लोकके निष्कंटक राज्यको त्यागकर हमारी रक्षा की है, इससे तुम्हारे विषयके भोग छूटे ॥ १७ ॥ और तुम्हारे पुत्र रानी, जातिके बन्धु बांधव,

**श्रीशुक उवाच ॥ स इक्ष्वाकुकुले जातो मांधातृतनयो महान् ॥ मुचुकुन्द इति ख्यातो ब्रह्मण्यः सत्यसंगरः ॥ १४॥ स याचितः सुरगणैरिंद्राद्यैरात्मरक्षणे ॥ असुरेभ्यः परित्रस्तैस्तद्रक्षां सोऽकरोच्चिरम् ॥ १५ ॥ लब्ध्वा गुहं ते स्वःपालं मुचुकुन्दमथाब्रुवन् ॥ राजन्विरमतां कृच्छ्राद्भवान्नः परिपालनात् ॥ १६ ॥ नरलोके परित्यज्य राज्यं निहतकंटकम् ॥ अस्मान्पालयतो वीर कामास्ते सर्व उज्झिताः ॥ १७ ॥ सुता महिष्यो भवतो ज्ञातयोऽमात्यमंत्रिणः ॥ प्रजाश्च तुल्यकालीया नाऽधुना संति कालिताः ॥ १८ ॥ कालो बलीयान्बलिनां भगवानीश्वरोऽव्ययः ॥ प्रजाः कालयते क्रीडन्पशुपालो यथा पशून् ॥ १९ ॥ वरं वृणीष्व भद्रं ते ऋते कैवल्यमद्य नः ॥ एक एवेश्वरस्तस्य भगवान्विष्णुरव्ययः ॥ ॥ २० ॥ एवमुक्तः स वै देवानभिवंद्य महायशाः ॥ निद्रामेव ततो वव्रे स राजा श्रमकर्शितः ॥ २१ ॥ यः कश्चिन्मम निद्राया भंगं कुर्यात्सुरोत्तमाः ॥ स हि भस्मीभवेदाशु तथोक्तश्चसुरैस्तदा ॥ २२ ॥**

प्रधान, दीवान, मंत्री, राज्यकी प्रजा; इनमेंसे अब कोई शेष नहीं है, सबका कालने संहार करदिया ॥ १८ ॥ काल बलवान्से बलवान् है, भगवान्की शक्ति है समर्थ अविनाशी है और जिस प्रकार पशुओंका पालन करनेवाला ग्वालिया पशुओंको चलाता है, उसीप्रकार आप क्रीड़ा करके सब प्रजाको इधर उधर चलाता है ॥ १९ ॥ सब देवता कहने लगे कि, हे राजा मुचुकुन्द ! तुम्हारा कल्याण हो, मोक्षके अतिरिक्त और जो इच्छा हो सो वर मांगो क्योंकि मोक्षके दाता तो केवल एक विष्णु भगवान् ही हैं ॥ २० ॥ हे परीक्षित ! जब इस प्रकार देवता लोगोंने कहा, तब महायशस्वी राजा मुचुकुन्दने बहुत दिनोंतक देवताओंकी रक्षा करनेसे श्रमित होनेके कारण यह वर मांगा कि, मैं सोताही रहूं और जो कोई

मेरी निद्रा भंग करे, वह उसीसमय भस्म होजाय, यह वर माँगा, देवताओंने कहा कि ऐसाही होगा, तब राजा मुचुकुन्द देवताओंकी आज्ञा पाय पर्वतकी गुफामें जाकर सो रहा ॥ २१ ॥ २२ ॥ इससे देवताओंने कह दिया था कि,जो तुम्हारी निद्रा भंग करेगा, वह तत्कालही जलके भस्म होजायगा॥२३॥जब कालयवन जलके भस्म होगया, तब चतुर्भुजरूप होकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने राजा मुचुकुन्दको अपना दर्शन दिया॥२४॥ मेघके समान श्यामवर्ण पीतवस्त्रधारणकिये हृदयमें प्रकाशमान भृगुलताका चिह्न और कौस्तुभमणि धारण करनेसे अत्यन्तही देदीप्यमान होरहे थे ॥ २५ ॥ चतुर्भुज, वैजयन्ती मालासे सुशोभित और दमकते हुये मकराकृत कुण्डलोंसे शोभायमान होरहे थे ॥ २६ ॥ देखनेयोग्य प्रेमभरी

अशयिष्ट गुहाविष्टो निद्रया देवदत्तया ॥ स्वापं यातं यस्तु मध्ये बोधयेत्त्वामचेतनः ॥ स त्वया दृष्टमात्रस्तु भस्मी भवतु तत्क्षणात् ॥ २३ ॥ यवने भस्मसान्नीते भगवान्सात्त्वतर्षभः ॥ आत्मानं दर्शयामास मुचुकुन्दाय धीमते ॥२४॥ तमालोक्य घनश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ श्रीवत्सवक्षसं भ्राजत्कौस्तुभेन विराजितम् ॥ २५ ॥ चतुर्भुजं रोचमानं वैजयंत्या च मालया ॥ चारुप्रसन्नवदनं स्फुरन्मकरकुंडलम् ॥ २६ ॥ प्रेक्षणीयं नृलोकस्य सानुरागस्मितेक्षणम् ॥ अपीच्यवयसं मत्तमृगेन्द्रोदारविक्रमम् ॥ २७ ॥ पर्यपृच्छन्महाबुद्धिस्तेजसा तस्य धर्षितः ॥ शंकितः शनकै राजा दुर्धर्षमिव तेजसा ॥ २८ ॥ मुचुकुन्द उवाच ॥ को भवानिह संप्राप्तो विपिने गिरिगह्वरे॥ पद्भ्यां पद्मपलाशाभ्यां विचरस्युरुकंटके॥ ॥ २९ ॥ किंस्वित्तेजस्विनां तेजो भगवान्वा विभावसुः ॥ सूर्यः सोमो महेंद्रो वा लोकपालोऽपरोपि वा ॥ ३० ॥

मुसकान सहित विलक्षण और नवीन अवस्था युक्त मतवाले सिंहके समान पराक्रमी ॥ २७ ॥ इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रका तेज देखतेही भयभीत होकर राजा मुचुकुन्द धीरे धीरे पूँछनेलगा ॥ २८ ॥ राजा मुचुकुन्द बोला कि, हे पुरुषश्रेष्ठ । तुम कौन हो ? कमलके समान आपके कोमल चरण हैं और इस पर्वतकी गुफामें किसलिये आयेहो ? जो काँटोंके वनमें विचरते फिरोहो ॥ २९ ॥ क्या आप तेजवान् भगवान् अग्नि हैं वा सूर्य हैं, अथवा चन्द्रमा हैं, या इन्द्र हैं ? किंवा समस्त लोकपालोंके कर्त्ता या देवता हैं ? ॥ ३० ॥

अथवा ब्रह्मा, विष्णु, महेश, इन तीनों देवताओंमेंसे कोई हो ! मुझे जान पडता है कि, आप विष्णु भगवान् हैं, क्योंकि जैसे दीपक अपने प्रकाशसे अंधकारका नाश कर देता है; वैसेही आपने अपने तेजसे इस गुफाका अंधकार नाश करदिया ॥ ३१ ॥ यह कहकर फिर मुचुकुंद बोले कि, हे नर पुंगव हमें आपका जन्म, कर्म व गोत्र सुननेकी अत्यन्त अभिलाषा है, सो प्रसन्नतापूर्वक हमें सुनाइये ॥ ३२ ॥ हे पुरुषसिंह ! मैं तो इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्न हुआहूं, मान्धाताका पुत्र और मुचुकुन्द मेरा नाम है ॥ ॥ ३३ ॥ मैं बहुत दिनोंमें जागाहूं इसलिये मुझे खेद प्राप्त हुआ है और नींदके मारे मेरी इन्द्रियें चलायमान होरहींहै, क्योंकि मैं इच्छानुसार इस वनमें सो रहाथा और अभी किसीने आकर जगादिया ॥ ३४ ॥ और जिसने मुझे

मन्ये त्वां देवदेवानां त्रयाणां पुरुषर्षभम् ॥ यद्बाधसे गुहाध्वांतं प्रदीपः प्रभया यथा ॥३१॥ शुश्रूषतामव्यलीकमस्माकं नरपुंगव ॥ स्वजन्मकर्मगोत्रं वा कथ्यतां यदि रोचते ॥ ३२ ॥ वयं तु पुरुषव्याघ्र ऐक्ष्वाकाः क्षत्रबंधवः ॥ मुचुकुंद इति प्रोक्तो यौवनाश्वात्मजः प्रभो ॥३३॥ चिरप्रजागरश्रांतो निद्रयापहतेंद्रियः ॥ शयेऽस्मिन्विजने कामं केनाप्युत्थापितो ऽधुना ॥ ३४ ॥ सोऽपि भस्मीकृतो नूनमात्मीयेनैव पाप्मना ॥ अनंतरं भवाञ्श्रीमाँल्लक्षितोऽमित्रशातनः ॥ ३५ ॥ तेजसा तेऽविषह्येण भूरि द्रष्टुं न शक्नुमः ॥ हतौजसो महाभाग माननीयोऽसि देहिनाम् ॥३६॥ एवं संभाषितो राज्ञा भगवान्भूतभावनः ॥ प्रत्याह प्रहसन्वाण्या मेघनादगभीरया ॥ ३७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ जन्मकर्माभिधानानि संति मेंग सहस्रशः ॥ न शक्यंतेऽनुसंख्यातुमनंतत्वान्मयापि हि ॥ ३८ ॥ क्वचिद्रजांसि विममे पार्थिवान्युरुज न्मभिः ॥ गुणकर्माभिधानानि न मे जन्मानि कर्हिचित् ॥ ३९ ॥

आनकर जगाया, वह पुरुष उसीसमय जलकर भस्म होगया उसके पीछे आपके दर्शन हुए ॥ ३५ ॥ हे भगवन् ! तुम्हारा असह्य तेज बहुत काल तक हम नहीं देख सक्ते, क्योंकि आप देहधारियोंके माननीय हैं ॥३६॥ इसप्रकार जब राजा मुचुकुन्दने प्रार्थना करी, तब संपूर्ण प्राणियोंके पालन करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मेघके समान गम्भीर वाणीसे कहनेलगे ॥ ३७ ॥ कि, हे मुचुकुन्द ! मेरे जन्म, कर्म और नामका अंत नहीं है इसलिये मैं भी उनकी गणना नहीं करसक्ता ॥ ३८ ॥ अनेक जन्म धारण करके कदाचित मनुष्य पृथ्वीके रजकणोंकी तो गणना करसक्ता है,

परन्तु मेरे गुण, कर्म, जन्म, नामकी गिनती नहीं करसक्ता ॥ ३९ ॥ हे राजा मुचुकुन्द ! भूत, भविष्य, वर्त्तमान, मेरे जन्मोंकी गणना करते करते बडे बडे ऋषि, मुनि भी पार न पासके ॥ ४० ॥ तोभी हे अंग ! अभीके जो मेरे नाम कर्म हैं सो मैं कहताहूं, तुम श्रवण करो. पृथ्वीका भार उतारने और धर्मकी रक्षा करनेके लिये प्रथम कमलयोनि ब्रह्माजीने मेरी प्रार्थना की थी ॥४१॥ इस कारण यदुवंशमें वसुदेवके गृह मैंने जन्म लिया, और इसीलिये मेरा नाम वासुदेव प्रसिद्ध हुआ ॥ ४२ ॥ हे मुचुकुन्द ! साधुद्वेषी कालनेमि, कंस इत्यादिका मैंने वध किया और यह जो कालयवन

**कालत्रयोपपन्नानि जन्मकर्माणि मे नृप ॥ अनुक्रमंतो नैवांतं गच्छंति परमर्षयः ॥ ४० ॥ तथाप्यद्यतनान्यंग शृणुष्व गदतो मम ॥ विज्ञापितो विरिंचेन पुराऽहं धर्मगुप्तये ॥ भूमेर्भारायमाणानामसुराणां क्षयाय च ॥४१॥ अवतीर्णो यदुकुले गृह आनकदुंदुभेः ॥ वदंति वासुदेवेति वसुदेवसुतं हि माम् ॥ ४२ ॥ कालनेमिर्हतः कंसः प्रलंबाद्याश्च सद्द्विषः ॥ अयं च यवनो दग्धो राजंस्ते तिग्मचक्षुषा ॥ ४३ ॥ सोऽहं तवानुग्रहार्थं गुहामेतामुपागतः ॥ प्रार्थितः प्रचुरं पूर्वं त्वयाऽहं भक्तवत्सलः ॥ ४४ ॥ वरान्वृणीष्व राजर्षे सर्वान्कामान्ददामि ते ॥ मां प्रपन्नो जनः कश्चिन्न भूयोऽर्हति शोचितुम् ॥ ४५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्तस्तं प्राणम्याह मुचुकुंदो मुदान्वितः ॥ ज्ञात्वा नारायणं देवं गर्गवाक्यमनुस्मरन् ॥ ४६ ॥ मुचुकुंद उवाच ॥ विमोहितोऽयं जन ईश मायया त्वदीयया त्वां न भजत्यनर्थदृक् ॥ सुखाय दुःखप्रभवेषु सज्जते गृहेषु योषित्पुरुषश्च वञ्चितः ॥ ४७ ॥**

है, सो तुम्हारी तीक्ष्णदृष्टिसे भस्म होगया ॥ ४३ ॥ हे राजन् ! पहले तुमने मेरी प्रार्थना की थी इसलिये मैं तुमपर अनुग्रह करनेके लिये इस गुफामें आयाहूं ॥४४॥ हे मुचुकुन्द ! मैं तुम्हारे ऊपर अत्यन्त प्रसन्न हूं वर माँगो, क्योंकि मेरी शरण आनेसे मनुष्यको फिर किसी प्रकारकी चिन्ता नहीं रहती ॥ ४५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित् ! जब इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रने कहा, तब प्रसन्न हो गर्गाचार्यके वचन स्मरणकर उन्हें साक्षात् परिपूर्ण भगवान् जान प्रणाम करके राजा मुचुकुन्द बोलनेलगा ॥ ४६ ॥ मुचुकुन्दने कहा कि, हे ईश ! तुम्हारी मायासे यह

लोग मोहित होकर अनर्थ ( जगत् ) की ओर दृष्टि लगाय, सुखके लिये दुःखके दुःखमूल घरोंमें रहकर क्या स्त्री क्या पुरुष सभी ठगकर मोहित होजातेहैं ॥ ४७ ॥ इस मृत्युलोकमें जन्म लेकर जो मनुष्य आपके चरणोंका ध्यान नहीं करता है सो पशु समझना ऐसा है तो भी शरीरका मैंने इतना अभिमान किया है कि, रथ, घोड़े, हाथी, पैदल, सेना और मुख्य मुख्य सेनाध्यक्षको साथ लेकर पृथ्वीपर विचारतारहा, परंतु कालरूप तुम्हारा स्मरण कभी न किया इसलिये मेरा इतना समय व्यर्थ गया और पशुकी नाईं गृहान्धकूपमें पडगया ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ कच्चे घटके समान इस देहको राजा मान अभिमानसे हम रथ, हाथी, घोडे, पदातिके संग पृथ्वीपर भ्रमण करते हुए आपका हमने बहुत अनादर किया ऐसे

लब्ध्वा जनो दुर्लभमत्र मानुषं कथंचिदव्यंगमयत्नतोऽनघ ॥ पादारविंद न भजत्यसन्मतिर्गृहांधकूपे पतितो यथा पशुः ॥ ४८ ॥ ममैष कालोऽजित निष्फलो गतो राज्यश्रियोन्नद्धमदस्य भूपतेः ॥ मर्त्यात्मबुद्धेः सुतदारकोशभूष्वासज्जमानस्य दुरंतचिंतया ॥ ४९ ॥ कलेवरेऽस्मिन्घटकुडयसन्निभे निरूढमानो नरदेव इत्यहम् ॥ वृतो रथेभाश्वपदात्यनीकपैर्गां पर्यटंस्त्वाऽगणयन्सुदुर्मदः ॥ ५० ॥ प्रमत्तमुच्चैरितिकृत्यचिन्तया प्रवृद्धलोभं विषयेषु लालसम् ॥ त्वमप्रमत्तः सहसाऽभिपद्यसे क्षुल्लेलिहानोऽहिरिवाखुमंतकः ॥ ५१ ॥ पुरा रथैर्हेमपरिष्कृतैश्चरन्मतंगजैर्वा नरदेवसंज्ञितः ॥ स एव कालेन दुरत्ययेन ते कलेवरो विट्कृमिभस्मसंज्ञितः ॥ ५२ ॥ निर्जित्य दिक्चक्रमभूतविग्रहो वरासनस्थः समराजवंदितः ॥ गृहेषु मैथुन्यसुखेषु योषितां क्रीडामृगः पुरुष ईश नीयते ॥ ५३ ॥

मनुष्यको मुखसे जिसप्रकार गलाफू चाटता सर्प उंदर (मूँसा) को पकड लेता है, उसी प्रकार अप्रमत्त ( सावधान ) कालस्वरूप आप झटपट लेतेहैं ॥ ५० ॥ ५१ ॥ मनुष्यदेव अर्थात् राजा यह नाम धरकर जो सुवर्णके बने रथोंपर बैठकर चलते हैं, सो देह दुरत्ययकाल करके मेरे पीछे कुत्ते सियार यदि भक्षण करलें तो विष्ठा होजाय, पड़ा रहे तो कृमि पड़ जॉय और अग्निसे जला दिया सो भस्म होजाय, इस प्रकार तीन नामोंको धारण करते हैं ॥ ५२ ॥ हे भगवन् ! जिस पुरुषने सम्पूर्ण दिशाओंको जीतलिया है, जिसको संग्राममें कोई शत्रु शेष नहीं रहा और जिसे सब बराबरके राजा प्रणाम करते हैं, ऐसे उत्तम सिंहासनपर विराजमान चक्रवर्त्ती राजा भी मैथुन करनेके लिये घरोंमें क्रीड़ामृगके समान स्त्रियोंसे

नाच नचाये जाते हैं, जैसे बाजीगर बंदरको नचाता है ॥५३॥प्रथम यह पुरुष सब विषयोंको त्यागके, तपमें बड़ी श्रद्धाकर पृथ्वीमें शयन करताहै और ब्रह्मचर्य रहकर विषयभोगनेके लिये दान पुण्य करता है और फिर विचार करताहै कि,इस जन्ममें तपकर चक्रवर्ती राजा हो, तपस्याके प्रभावसे फिर इन्द्र होजाऊंगा, इसप्रकार तृष्णाके बढ़नेसे उस पुरुषको कभी सुख नहीं होता ॥ ५४ ॥ हे भगवन् ! इस संसारमें जन्म मरण प्राप्तहुए जीवको जिस समय तुम्हारे अनुग्रहसे संसारका अंत होताहै; उस समय तुम्हारे भक्तोंका सत्संग हो तो सब संगको त्यागकर कार्य कारणके नियन्ता आपमें भक्ति करते हैं, वह संसारके बंधनोंसे छूट जाते हैं ॥ ५५ ॥ हे ईश्वर ! यह आपने बड़ाही अनुग्रह किया, जो मैं अकस्मात् राज्यबंधनोंसे

**करोति कर्माणि तपस्सु निष्ठितो निवृत्तभोगस्तदपेक्षयाऽऽददत् ॥ पुनश्च भूयेयमहं स्वराडिति प्रवृद्धतर्षो न सुखाय कल्पते ॥ ५४ ॥ भवापवर्गो भ्रमतो यदा भवेज्जनस्य तर्ह्यच्युत तत्समागमः ॥ सत्संगमो यर्हि तदैव सद्गतौ परावरेशे त्वयि जायते मतिः ॥५५॥ मन्ये ममानुग्रह ईश ते कृतो राज्यानुबंधापगमो यदृच्छया ॥ यः प्रार्थ्यते साधुभिरेकचर्या वनं विविक्षद्भिरखंडभूमिपैः ॥ ५६ ॥ न कामयेऽन्यं तव पादसेवनादकिंचनप्रार्थ्यतमाद्वरं विभो ॥ आराध्य कस्त्वां ह्यपवर्गदं हरे वृणीत आर्यो वरमात्मबंधनम् ॥ ५७ ॥ तस्माद्विसृज्याशिष ईश सर्वतो रजस्तमस्सत्त्वगुणानुबंधनाः ॥ निरंजनं निर्गुणमद्वयं परं त्वां ज्ञप्तिमात्रं पुरुषं व्रजाम्यहम् ॥ ५८ ॥ चिरमिह वृजिनार्तस्तप्यमानोऽनुतापैरवितृषषडमित्रोऽलब्धशांतिः कथंचित् ॥ शरणद समुपेतस्त्वत्पदाब्जं परात्मन्नभयमृतमशोकं पाहि माऽपन्नमीश ॥ ५९ ॥**

छूटगया, यह मैं मानताहूं, राज्य छूटनेके लिये अकेला होकर वनमें जानेकी इच्छा करनेवाले चक्रवर्ती राजा भी प्रार्थना करते हैं कि हमारा किसीप्रकार राज्यबंधन छूटजाय, जिससे स्वाधीन होकर वनमें जा बैठें ॥ ५६ ॥ हे समर्थ ! निष्किंचन साधुसे पूजित, तुम्हारे चरणारविन्दोंका सेवन करनेसे मैं और किसी वरकी इच्छा नहीं करता, क्योंकि साक्षात् मोक्षका देनेवाला तुम्हारा आराधन करके ऐसा कौन विवेकी पुरुष है, जो आत्माका बंधनरूप वर मांगेगा ? ॥ ५७ ॥ हे ईश ! इसीलिये सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण इनके बंधन और ऐश्वर्य, अथवा शत्रुका विनाश और धर्मादिक मनोरथ त्याग ज्ञानघन, निरंजन, उपाधिरहित, निर्गुण, अद्वैत, ईश्वर मैं आपकी शरण आयाहूं ॥ ५८ ॥ हे अच्युत ! मैं इस संसारमें

बहुत दिनोंसे कर्म फलोंके कारण दुःखी हूं और कर्मोंकी वासनाओंसे पीड़ित हूं और तृष्णा सहित जो यह छः इन्द्रियरूप शत्रु मेरे पीछे पड़रहे हैं, इसलिये मुझे किसी प्रकारसे शांति नहीं है, अब मैं जैसे तैसे शोकरहित भयके दूर करनेवाले तुम्हारे चरणारविन्दकी शरण आगया हूं, सो मेरी रक्षा करो ॥ ५९॥ तब श्रीभगवान् बोले कि,हे राजन्! तुम्हारी बुद्धि बड़ी निर्मल और उदार है,क्योंकि मैंने वर देनेके लिये कहकर तुम्हें लोभ उत्पन्न किया, तो भी कामना करके तुम्हारी बुद्धि चलायमान न हुई ॥ ६० ॥ मैंने वर देनेके लिये कहकर जो लोभ उत्पन्न किया, सो तुझे सचेत किया है, और हे राजन ! यह तू निश्चय जान कि, मेरे भक्तोंको कदाचित् दुःख आनकर प्राप्त हो तो भी उनकी बुद्धि चलायमान नहीं होती है

श्रीभगवानुवाच ॥ सार्वभौम महाराज मतिस्ते विमलोर्जिता ॥ वरैः प्रलोभितस्यापि न कामैर्विहता यतः ॥ ६० ॥ प्रलोभितो वरैर्यस्त्वमप्रमादाय विद्धि तत् ॥ न धीर्मय्येकभक्तानामाशीर्भिर्भिद्यते क्वचित ॥ ६१ ॥ युंजानानामभक्तानां प्राणायामादिभिर्मनः ॥ अक्षीणवासनं राजन्दृश्यते पुनरुत्थितम् ॥ ६२ ॥ विचरस्व महीं कामं मय्यावेशितमानसः ॥ अस्त्वेव नित्यदा तुभ्यं भक्तिर्मय्यनपायिनी ॥ ६३ ॥ क्षात्रधर्मे स्थितो जंतून्यवधीर्मृगयादिभिः ॥ समाहितस्तत्तपसा जह्यघं मदुपाश्रितः ॥ ६४ ॥ जन्मन्यनंतरे राजन्सर्वभूतसुहृत्तमः ॥ भूत्वा द्विजवरस्त्वं वै मामुपैष्यसि केवलम् ॥ ६५ ॥ इति श्रीमद्भा० महापु० दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे मुचुकुन्दस्तुतिर्नामैकपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

॥ ६१ ॥ हे मुचुकुन्द ! जो मेरे भक्त नहीं हैं, वह प्राणायामादि साधनासे मनको वश करते हैं, तो भी उनका मन विषयोंके लोभमें जाताहुआ दीखता है, क्योंकि उनकी वासना क्षीण नहीं हुई ॥ ६२ ॥ हे वीर ! मुझमें मन लगाकर जहाँ आपकी इच्छा हो, तहाँ विचरण करो, और तुम्हारी भक्ति नित्यप्रति मुझमें होवे ॥ ६३ ॥ क्षत्रिय वंशमें रह शिकार खेलकर जो तैंने जीवोंकी हिंसा की है, सो अब सावधान होकर मेरा आश्रय लेकर तप कर, जिससे तेरे सब पाप छूट जायँ ॥ ६४ ॥ हे राजा मुचुकुन्द ! दूसरे जन्ममें सब प्राणियोंके हित करनेवाले द्विजरूप तुममुझे प्राप्त होगे ॥ ६५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां मुचुकुन्दस्तुतिर्नामैकपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

दोहा—बवनवें अध्यायमें, रुक्मिणिको संदेश। द्विजवर लेगयो द्वारका, जहँ श्रीकृष्ण व्रजेश ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित इसप्रकार कृष्णसे अनुगृहीत होकर इक्ष्वाकुनन्दन मुचुकुन्द श्रीकृष्णकी परिक्रमा दे, नमस्कार कर गुफासे बाहर निकल आये ॥ १ ॥ राजा मुचुकुन्द मनुष्य, पशु लतादिक और छोटे छोटे वृक्षोंको देखकर "अब कलियुग आगया" इसप्रकार निश्चय कर उत्तर दिशाको चलेगये * ॥ २ ॥ वहाँसे फिर श्रद्धापूर्वक सब संग त्याग, संदेह रहित हो राजा मुचुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाय गंधमादनपर्वतपर चले गये ॥ ३ ॥ हे नृपोत्तम!

॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं सोऽनुगृहीतोंग कृष्णेनेक्ष्वाकुनंदनः ॥ तं परिक्रम्य संनम्य निश्चक्राम गुहामुखात् ॥ १ ॥ स वीक्ष्य क्षुल्लकान्मर्त्यान्पशून्वीरुद्वनस्पतीन् ॥ मत्वा कलियुगं प्राप्तं जगाम दिशमुत्तराम् ॥ २ ॥ तपःश्रद्धायुतो धीरो निस्संगो मुक्तसंशयः ॥ समाधाय मनः कृष्णे प्राविशद्गंधमादनम् ॥ ३ ॥ बदर्याश्रममासाद्य नरनारायणालयम् ॥ सर्वद्वंद्वसहः शांतस्तपसाऽऽराधयद्धरिम् ॥ ४ ॥ भगवान्पुनराव्रज्य पुरीं यवनवेष्टिताम् ॥ हत्वा म्लेच्छबलं निन्ये तदीयं द्वारकां धनम् ॥ ५ ॥

फिर नरनायणके स्थान बद्रिकाश्रममें जाकर समस्त द्वन्द्व अर्थात सुख दुःख, भूख प्यास, शीत उष्णादि सहकर शान्त स्वरूप मुचुकुन्द तप करके भगवान् वासुदेवकी आराधना करनेलगा ॥ ४ ॥ फिर इसके उपरान्त श्रीकृष्णचन्द्रने म्लेच्छोंसे घिरी मथुरापुरीमें आकर म्लेच्छोंकी सब सेनाका संहार किया और उनका सब धन लेकर द्वारकापुरीको भेज दिया ॥ ५ ॥

* शंका—श्रीकृष्णजी मर्त्यलोकमें विराजते थे, फिर उनके सामने पृथ्वीपर मनुष्य, पशु, वृक्ष, पर्वत आदि लेके जो सब वस्तु प्रथम बडी बडी थी, सो वस्तु छोटी छोटी क्यों होगई ? यह बडा आश्चर्य है ? क्योंकि कृष्ण भगवान् मृत्युलोकसे वैकुण्ठको चले जाते तब बडी बडी वस्तु छोटी छोटी हो जातीं, तो शंका न होती श्रीकृष्णके सामने विपरीत होनेका क्या कारण ? उत्तर—द्वापरयुगमें जैसी प्रजा ब्रह्माने बनाई थी, वैसीही प्रजा मर्त्यलोकमें उससमय थी, न तो तिलसमान कम और न तिलसमान अधिक, परन्तु राजा मुचुकुन्दने श्रीकृष्णके दर्शनकी प्रीतिसे प्रसन्न होके पर्वतको भी छोटा समझा और पदार्थोंकी तो क्या बात है इसका यह अर्थ है कि, कृष्णके दर्शनसे सब वस्तुको राजाने छोटा समझा, एक कृष्णके स्नेहहीको बडा समझा ॥

श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञा पातेही मनुष्य बैलोंके ऊपर धन लादकर जब ले चले; तब जरासन्ध तेईस अक्षौहिणी सेना लेकर फिर चढिआया ॥६॥ श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी शत्रुकी सेनाको देख मनुष्यावतारके कारण शीघ्रही उठकर भागे ॥ ७ ॥ यद्यपि इन्हें किसीका डर नहीं था, तौ भी बहुत भयभीत होगये; इसलिये बहुतसे धनको मार्गमें छोड़ कमलसे कोमल चरणोंसे बहुत दूर तक कोशों भागे चलेगये ॥ ८॥ मगध देशका राजा जरासन्ध कृष्ण बलदेवको भागता हुआ देख हँसकर आप भी उनके पीछे दौड़ने लगा ॥ ९ ॥ बहुत दूरतक भागनेके कारण श्रमित होकर श्रीकृ

**नीयमाने धने गोभिर्नृभिश्चाच्युतचोदितैः ॥ आजगाम जरासंधस्त्रयोविंशत्यनीकपः ॥ ६ ॥ विलोक्य वेगरभसं रिपुसैन्यस्य माधवौ ॥ मनुष्यचेष्टामापन्नौ राजन्दुद्रुवतुर्द्रुतम् ॥ ७ ॥ विहाय वित्तं प्रचुरमभीतौ भीरुभीतवत् ॥ पद्भ्यां पद्मपलाशाभ्यां चेलतुर्बहुयोजनम् ॥ ८ ॥ पलायमानौ तौ दृष्ट्वा मागधः प्रहसन्बली ॥ अन्वधावद्रथानीकैरीशयोरप्रमाणवित् ॥ ९ ॥ प्रद्रुत्य दूरं संश्रांतौ तुंगमारुहतां गिरिम् ॥ प्रवर्षणाख्यं भगवान्नित्यदा यत्र वर्षति ॥ १० ॥ गिरौ निलीनावाज्ञाय नाधिगम्य पद नृप ॥ ददाह गिरिमेधोभिः समंतादग्निमुत्सृजन् ॥ ११॥ तत उत्पत्य तरसा दह्यमानतटादुभौ ॥ दशैकयोजनोत्तुंगान्निपेततुरधो भुवि ॥१२॥ अलक्ष्यमाणौ रिपुणा सानुगेन यदूत्तमौ ॥ स्वपुरं पुनरायातौ समुद्रपरिखां नृप ॥ १३ ॥**

ष्णचन्द्र और बलरामजी प्रवर्षणनाम पर्वतपर चढगये, जिसपर देवराज इन्द्र नित्य जल वर्षाते रहते थे ॥ १०॥ हे राजा परीक्षित् । जरासन्धने कृष्ण बलरामको पर्वतपर चढ़ा जान उनको बहुत ढूँढ़ा परन्तु कहीं पता न लगा, तब उस पर्वतके चारोंओर आग लगादी ॥ ११ ॥ हे राजन् । जब पर्वत जलने लगा, तब श्रीकृष्णचन्द्र बलदेव दोनों भ्राता उस ४४ चवालीस कोश ऊँचे पर्वतके शिखरसे उछलकर पृथ्वीपर कूद पड़े ॥ १२ ॥ हे महाराज ! सेवकोंसहित जरासन्धसे अलक्षित यादवोंमें श्रेष्ठ कृष्ण बलराम समुद्रकी खाईंसे युक्त द्वारकापुरीमें आये ॥ १३ ॥

हे राजन् ! जब समस्त पर्वत जलकर भस्म होगया, तब मगधदेशके राजा जरासन्धने विचारा कि, कृष्ण बलदेव भी इसके संगही भस्म होगये, इसलिये अपनी सब सेना साथ लेकर मगधदेशको चलागया ॥ १४ ॥ यद्यपि अब श्रीकृष्णचन्द्रके विवाहकी कथा कहनेके लिये प्रथम (नवमस्कन्ध) में बलदेवजीके विवाहकी कथा वर्णनकर आये हैं, तो भी फिर एक श्लोकमें वर्णन करते हैं, हे परीक्षित्! आनर्त्तदेशके राजा रैवतने, कमलयोनि ब्रह्माजीके कहनेसे अपनी पुत्री रेवतीका बलदेवजीसे विवाह कर दिया, यह पहले कहचुके हैं ॥ १५ ॥ हे भारतवंशावतंस परीक्षित् ! भगवान् वसुदेव भी स्वयंवरमें जाकर लक्ष्मीजीके अंशसे विदर्भदेशमें उत्पन्न हुई भीष्मककी कन्या रुक्मिणीको विवाह लाये ॥ १६ ॥ शाल्व

सोऽपि दग्धाविति मृषा मन्वानो बलकेशवौ ॥ बलमाकृष्य सुमहन्मगधान्मागधो ययौ ॥१४॥ आनर्ताधिपतिः श्रीमान्रैवतो रेवतीं सुताम् ॥ ब्रह्मणा चोदितः प्रादाद्बलायेति पुरोदितम् ॥ १५ ॥ भगवानपि गोविंद उपयेमे कुरूद्वह ॥ वैदर्भीं भीष्मकसुतां श्रियो मात्रां स्वयंवरे ॥ १६ ॥ प्रमथ्य तरसा राज्ञः शाल्वादींश्चैद्यपक्षगान् ॥ पश्यतां सर्वलोकानां तार्क्ष्यपुत्रः सुधामिव ॥ १७ ॥ राजोवाच ॥ भगवान्भीष्मकसुतां रुक्मिणीं रुचिराननाम् ॥ राक्षसेन विधानेन उपयेम इति श्रुतम् ॥ १८ ॥ भगवञ्छ्रोतुमिच्छामि कृष्णस्यामिततेजसः ॥ यथा मागधशाल्वादीञ्जित्वा कन्यामुपाहरत ॥ १९ ॥ ब्रह्मन्कृष्णकथाः पुण्यामाध्वीर्लोकमलापहाः ॥ को नु तृप्येत शृण्वानः श्रुतज्ञो नित्यनूतनाः ॥ २० ॥

और शिशुपालादिक राजाओंकी सेनाको जीत, सब लोकोंके देखतेहुये जैसे देवताओंको जीतकर गरुडजी अमृत ले आते हैं उसी प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणीजीको लेआये ॥ १७ ॥ इतनी कथा सुनकर राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन् ! अत्यन्त स्वरूपवान् राजा भीष्मककी कन्या रुक्मिणीको युद्धमेंसे हरके राक्षसविधिसे श्रीकृष्णचन्द्रने ब्याहा, यह वार्त्ता हमने आपकेही मुखसे सुनी है ॥ १८ ॥ हे व्यासनंदन ! जरासन्ध शाल्व इत्यादि राजाओंको जीतकर जिस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणीको लाये, वह चरित्र सुननेकी मेरी अत्यन्त अभिलाषा है, सो प्रसन्नता पूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १९ ॥ हे ब्रह्मन् ! श्रीकृष्णचन्द्रकी कथा अत्यन्त पवित्र और मनोहर है और समस्त लोकोंके पापोंका नाश करनेवाली हैं,

नित्य नवीन सुननेके सारको जाननेवाला ऐसा कौन पुरुष है, जो ऐसी कथायें सुनकर तृप्त हो ! ॥ २० ॥ जब राजाने यह वचन कहे, तब श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! विदर्भदेशका पालन करनेवाला, महायशस्वी भीष्मक नाम राजा था, इसके पाँच पुत्र और परमस्वरूपवान् एक कन्या उत्पन्न हुई ॥ २१ ॥ इन पुत्रोंमें सबसे बड़ा रुक्मी, इससे छोटा रुक्मरथ, इससे छोटा रुक्मबाहु, इससे छोटा रुक्मकेश और रुक्मकेशसे छोटा रुक्ममाली, यह पांच पुत्र उत्पन्न हुये और पाँचोंकी बहन परमसुशीला पतिव्रता रुक्मिणी हुई ॥ २२ ॥ घरमें आये हुये देवर्षि नारदजीके मुखसे श्रीकृष्णचन्द्रका गुणानुवाद सुनकर श्रीरुक्मिणीजीने अपने समान जान, विवाह करनेके लिये मनमें प्रतिज्ञा की ॥ २३ ॥ और इधर सुन्दर बुद्धि, उदारता, रूप, पराक्रम, शोभायुक्त रुक्मिणीके गुण सुनकर श्रीकृष्णचन्द्रने अपने

**श्रीशुक उवाच ॥ राजासीद्भीष्मको नाम विदर्भाधिपतिर्महान् ॥ तस्य पंचाभवन्पुत्राः कन्यैका च वरानना ॥ २१ ॥ रुक्म्यग्रजो रुक्मरथो रुक्मबाहुरनंतरः ॥ रुक्मकेशो रुक्ममाली रुक्मिण्येषां स्वसा सती ॥ २२ ॥ सोपश्रुत्य मुकुंदस्य रूपवीर्यगुणश्रियः ॥ गृहागतैर्गीयमानास्तं मेने सदृशं पतिम् ॥ २३ ॥ तां बुद्धिलक्षणौदार्यरूपशीलगुणाश्रयाम्॥ कृष्णश्च सदृशीं भार्यां समुद्वोढुं मनो दधे ॥२४॥ बंधूनामिच्छतां दातुं कृष्णाय भगिनीं नृप ॥ ततो निवार्य कृष्णद्विड् रुक्मी चैद्यममन्यत ॥ २५ ॥ तदवेत्यासितापांगी वैदर्भी दुर्मना भृशम् ॥ विचिंत्याऽऽप्तं द्विजं कंचित्कृष्णाय प्राहिणोद्द्रुतम् ॥ २६ ॥ द्वारकां स समभ्येत्य प्रतीहारैः प्रवेशितः ॥ अपश्यदाद्यं पुरुषमासीनं कांचनासने ॥ २७ ॥**

समान स्त्रीके व्याहनेका अभिलाष किया ॥ २४ ॥ हे राजन् ! माता, पिता, भ्राता, आदि सबकी यही इच्छा थी कि, रुक्मिणीका विवाह श्रीकृष्णचन्द्रसे करेंगे, परन्तु श्रीकृष्णचन्द्रका शत्रु रुक्म " हम अपनी बहनका विवाह कृष्णके साथ नहीं करेंगे " इस प्रकार निषेधकर " रुक्मिणीके योग्यवर शिशुपाल है" यह मनमें निश्चय किया ॥ २५ ॥ ॥ सुन्दर नील कटाक्षवाली विदर्भदेशके राजाकी पुत्री रुक्मिणीने सुना कि, श्रीकृष्णके साथ मेरा भाई व्याहनेको निषेध करता है, यह जान बहुत उदास होकर उसी समय एक ब्राह्मणको बुलाय श्रीकृष्णचन्द्रके लिवालानेके लिये भेजा ॥ २६ ॥ हे राजन् ! यह ब्राह्मण जिस समय द्वारकापुरीमें पहुंचा, उसी समय द्वारपालोंने इसे भीतर पहुँचाया, वहाँ इसने

सुवर्णके सिंहासनपर विराजमान आदि पुरुष भगवान् वासुदेवके दर्शन किये ॥ २७ ॥ गौ ब्राह्मणोंका पालन करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र उसब्राह्मणको देखतेही सिंहासनपरसे उतरपड़े और ब्राह्मणको सिंहासनपर बिठाय, जिस प्रकार कोई अपने देवताकी पूजा करता है उसी प्रकार पूजा करनेलगे ॥ २८ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित ! जब ब्राह्मण भोजन करचुका और मार्गकी थकावट दूर होगई, तब सत्पुरुषोंकी गति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसके निकट जा अपने हाथोंसे उसके चरण दाबते दाबते यह पूँछा ॥ २९ ॥ कि, हे द्विजश्रेष्ठ ! वृद्धसंमत तुम्हारा धर्म बहुत कठिनतापूर्वक तो

दृष्ट्वा ब्रह्मण्यदेवस्तमवरुह्य निजासनात् ॥ उपवेश्यार्हयांचक्रे यथात्मानं दिवौकसः ॥ २८ ॥ तं भुक्तवंतं विश्रांतमुपगम्य सतां गतिः ॥ पाणिनाऽभिमृशन्पादावव्यग्रस्तमपृच्छत ॥ २९ ॥ कच्चिद्द्विजवरश्रेष्ठ धर्मस्ते वृद्धसंमतः ॥ वर्तते नातिकृच्छ्रेण संतुष्टमनसः सदा ॥ ३० ॥ संतुष्टो यर्हि वर्तेत ब्राह्मणो येन केनचित् ॥ अहीयमानः स्वाद्धर्मात्स ह्यस्याखिलकामधुक् ॥ ३१ ॥ असंतुष्टोऽसकृल्लोकानाप्नोत्यपि सुरेश्वरः ॥ अकिंचनोऽपि संतुष्टः शेते सर्वांगविज्वरः ॥ ३२ ॥

नहीं चलता है ? सदा तुम्हारे मनमें संतोष तो वर्त्तमान है ? ॥३०॥ जिस किसी प्रकारके ब्राह्मण संतोष होकर वर्त्ते अर्थात् जो वस्तु मिले उसीमें संतोष रक्खे, स्वधर्मसे च्युत न हो तो यही उसको समस्त फलके देनेवाले हैं ॥ ३१ ॥ और जिसके मनमें संतोष नहीं है वह ब्राह्मणयद्यपि इन्द्र हो जाय तौ भी सब लोकोंमें घूमता फिरता है, तृष्णाकेमारे एक स्थानपर स्थिर नहीं रहता, हे ब्राह्मण ! प्रारब्धही तो मनुष्यको राजा रंक करताहै * और जिसके पास कुछ भी नहीं है और मनमें सन्तोष है, वह ब्राह्मण सब खेदको त्यागकर आनन्दपूर्वक सोता है ॥ ३२ ॥

* दृष्टान्त—एक घोडोंके व्यापारीके घोडेसे राजाके पुत्रका कोई रोग जाता रहा, राजाने व्यापारीसे कहा कि, इस घोडेकी कीमत लेलो, व्यापारीने कहा, महाराज ! यहघोड़ा कुमारके चढनेको मैंने वैसेही दिया और मुझे द्रव्यकी इच्छा नहीं, जब उसने ऐसा कहा, तब राजाने उसका बहुत आदर सन्मानकर विदा किया और कहा कि, यहाँ आते जाते रहियो अब कुछ वर्ष उपरान्त व्यापारीका प्रारब्ध विगड धन सब चोरी होगया, घोड मरगये और जब कुछ उपाय न चला तो राजाके पास आया, राजाने यह समाचार सुन, उसे एक मकानमें टिका दिया और कुछदिन पीछे उससे भेंट कर पूछा कि, तुमको क्या बनाना आता है ? व्यापारी बोला कि, मैं चाबुक बनाना जानताहूं, राजाने उसी समय पाँच रुपये देकर कहा कि, इसके चाबुक बनाओ और बेंचो, रहनेके लिये मकान तुम्हें देही दिया है, तो व्यापारी चाबुक बनानेलगा, कुछ दिन उपरान्त उनमें भी घाटा हुआ और पाँचों रुपये व्यय होगये, तो राजाने फिर पाँच रुपये देदिये और फिर घटगये, इसी प्रकार पाँच पाँच रुपये, सात वर्षतक राजाने दिये परन्तु जमा घटतीही—

जो द्विज आपही मिली वस्तुमें सन्तोष करता है, अपने धर्ममें निष्ठ है और समस्त जीवोंकी रक्षा करता है शान्तस्वभाव अहंकार रहित है उसको मैं भी वारम्वार नमस्कार करता हूँ ॥ ३३ ॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! जिस राजाके देशमें तुम वास करते हो, वह राजा तो तुम पर प्रसन्न है ? क्योंकि जिस राजाके देशमें भली भाँति गौ ब्राह्मणका पालन होता है, वह राजा मुझे अत्यन्त प्यारा लगता है ॥३४॥ हे द्विजोत्तम ! समुद्रको उल्लंघन कर जिस

विप्रान्स्वलाभसंतुष्टान्साधून्भूतसुहृत्तमान् ॥ निरहंकारिणः शांतान्नमस्ये शिरसाऽसकृत् ॥ ३३ ॥ कच्चिद्वः कुशलं ब्रह्मन्राजतो यस्य हि प्रजाः ॥ सुखं वसंति विषये पाल्यमानाः स मे प्रियः ॥ ३४ ॥ यतस्त्वमागतो दुर्गं निस्तीर्येह यदिच्छया ॥ सर्वं नो ब्रूह्यगुह्यं चेत्किं कार्यं करवाम ते ॥ ३५ ॥ एवं संपृष्टसंप्रश्नो ब्राह्मणः परमेष्ठिना ॥ लीलागृहीतदेहेन तस्मै सर्वमवर्णयत् ॥ ३६ ॥ रुक्मिण्युवाच ॥ श्रुत्वा गुणान्भुवनसुंदर शृण्वतां ते निर्विश्य कर्णविवरैर्हरतोंगतापम् ॥ रूपं दृशां दृशिमतामखिलार्थलाभं त्वय्यच्युताऽविशति चित्तमपत्रपं मे ॥ ३७ ॥

कार्य करनेकी इच्छासे आप यहाँपर आये हैं, जो कहने योग्य वार्त्ता होय तो हमारे सन्मुख कहो, जिससे उस कार्यके करनेका उपाय कियाजाय ॥ ३५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! श्रेष्ठ आसनपर विराजमान, लीलासेही जिन्होंने मनुष्य देह धारण किया है, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पूछनेपर वह ब्राह्मण बोला कि ॥ ३६ ॥ हे मधुसूदन ! रुक्मिणीने आपको एकान्तमें

—गई, जब आठवाँ वर्ष प्रारम्भ हुआ तो एक रुपया वढा अर्थात् पाँच रुपयेके छः रुपये होगये तव यह देखकर राजाने दश रुपये दिये, फिर अधिक उन्नति हुई और द्रव्य वढनेही लगा । राजाने फिर घोडे लिवादिये उसमें वहुत द्रव्य उपार्जन किया, जव पहलेके समान द्रव्य होगया, तव व्यापारीने विचारा कि, जितना कुछ राजाका द्रव्य हमने लिया है, सो देदेना चाहिये, यह अपने मनमें निश्चय कर राजासे मिलने गया उस दिन राजाने उसका वहुत सत्कार किया और कहा कि, मेरा आधा राज्य तू लेले, तव व्यापारी क्रोध करके बोला कि जब मेरे पास कुछ नहीं था तो पाँच रुपयेसे अधिक नहीं दिये, न मुझसे अच्छी प्रकार मिले और अब आधा राज्य देतेहो, तव राजा वोले कि उस समय तेरा प्रारब्ध विगड रहाथा यदि मैं अपना सारा राज्य भी तुझको देदेता, परन्तु तौभी तेरे पास कुछ नहीं रहता, इसलिये थोडेही द्रव्यसे तेरा ग्रह टाल दिया, प्रारब्धके वली होनेसे और वलहीन होजातेहैं ॥

यह पत्री दीहै, तब श्रीकृष्णचन्द्रजीकी आज्ञासे उस प्रेमके चिह्नवाली पत्रीको खोलकर वह ब्राह्मण सुनाने लगा, रुक्मिणीने लिखा है कि, हे त्रिलोकीमें सुन्दर ! हे अच्युत अर्थात् अखण्डरूप जबसे श्रवण करनेवाले पुरुषोंके कर्णोंके छिद्रों द्वारा, हृदयमें प्रवेश कर शोकसन्ताप दूर करनेवाले आपके गुण और दृष्टिवालोंकी दृष्टिके सकल मनोरथोंका लाभरूप श्रीमान्का रूप सुना है, तभीसे मेरा मन आपमें लग रहाहै ॥ ३७ ॥ हे मुकुन्द ! हे पुरुषशार्दूल ! कौन बलवान् उदार गुणयुक्त धैर्यवान् कन्या तुम्हें जो कि, मनुष्य लोकके अतिप्रिय कुल, शील, रूप, विद्या, अवस्था, धन, घर इन सबमें तुम्हारी ही समान हो, तिन्हें विवाहके समयमें पति स्वीकार न करे ॥ ३८ ॥ हे समर्थ !

**का त्वा मुकुन्द महती कुलशीलरूपविद्यावयोद्रविणधामभिरात्मतुल्यम् ॥ धीरा पतिं कुलवती न वृणीत कन्या काले नृसिंह नरलोकमनोभिरामम् ॥ ३८ ॥ तन्मे भवान्खलु वृतः पतिरंग जायामात्मार्पितश्च भवतोऽत्र विभो विधेहि ॥ मा वीरभागमभिमर्शतु चैद्य आराद्गोमायुवन्मृगपतेर्बलिमंबुजाक्ष ॥ ३९ ॥ पूर्तेष्टदत्तनियमव्रतदेवविप्रगुर्वर्चनादिभिरलं भगवान्परेशः ॥ आराधितो यदि गदाग्रज एत्य पाणिं गृह्णातु मे न दमघोषसुतादयोऽन्ये ॥ ४० ॥ श्वोभाविनि त्वमजितोद्वहने विदर्भान्गुप्तः समेत्य पृतनापतिभिः परीतः ॥ निर्मथ्य चैद्यमगधेंद्रबलं प्रसह्य मां राक्षसेन विधिनोद्वह वीर्यशुल्काम् ॥ ४१ ॥**

इसकारण मैंने अपना पति आपको वरण किया है और अपनी देह अर्पण करदी है, मुझे अपनी दासी अर्थात् भार्या बनाओ. हे कमलदललोचन ! मैं आपका भाग हूँ, उसे जैसे सिंहके भागको सियार ग्रहण नहीं करसक्ता, इसी प्रकार शिशुपाल आनकर मुझे स्पर्श न करै ॥ ३९ ॥ बावली, कुआँ, तालाव, बाग, यज्ञ, दान, नियम, तीर्थ, देवता, ब्राह्मण, गुरु इनकी पूजा करनेसे भगवान् वासुदेव प्रसन्न होते हों तो श्रीकृष्णचन्द्र मेरा हाथ पकडके लेजाँय और शिशुपालादि कोई राजा न आने पावैं ॥ ४० ॥ हे अजित ! कलहही विवाहका दिन है, इसलिये तुम गुप्तवेषसे विदर्भदेशमें आओ, परन्तु अकेले मत आना, पीछे सेना भी साथमें लेतेआना शिशुपाल और मगधदेशके राजा जरासन्धकी

सब सेनाको मथनकर उस पराक्रमके मोलमें मुझ अपनी दासीके संग आसुरविधिसे विवाह करलो॥४१॥कदाचित् कहो कि,तुम तो अंतःपुरके भीतर रहती हो, तुम्हारे बंधु बांधवोंके मारे विना कैसे विवाह करूं यह सन्देह मनमें कभी मत करो, क्योंकि हमारे कुलमें विवाहसे प्रथम दिन बड़ी कुल देवी अम्बिकाकी यात्रा होती है, सो यात्रा करनेके लिये और देवीकी पूजा करनेको नववधू कन्या बाहर जाती हैं, वहांसे मेरा लेजाना अतिसहज है, जैसे पार्वतीको महादेवजी लेगये ॥ ४२ ॥ जिनके चरणारविन्दोंकी रजसे स्नान करनेको बडे बडे साधु महात्मा अपना महान् अज्ञान दूर करनेके लिये इच्छा करते हैं, हे कमलदललोचन ! जो तुम मेरे ऊपर प्रसन्न न होगे, तो व्रत करके प्राण त्यागन करदूंगी, यदि कहो कि, प्राण त्यागनेसे क्या होगा; तो उत्तर यह है कि, वारम्वार त्यागन करूंगी तो सौ जन्ममें तो प्रसन्न होगे ? ॥ ४३ ॥ ब्राह्मण बोला कि, हे द्वारकानाथ !

अंतःपुरांतरचरीमनिहत्य बंधूंस्त्वामुद्वहे कथमिति प्रवदाम्युपायम् ॥ पूर्वेद्युरस्ति महती कुलदेवियात्रा यस्यां वहिर्नववधूर्गिरिजामुपेयात् ॥ ४२ ॥ यस्यांघ्रिपंकजरजस्स्नपनं महांतो वांछंत्युमापतिरिवात्मतमोऽपहत्यै ॥ यर्ह्यंबुजाक्ष न लभेय भवत्प्रसादं जह्यामसून्व्रतकृशाञ्शतजन्मभिः स्यात् ॥ ४३ ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ इत्येते गुह्यसंदेशा यदुदेव मयाऽऽहृताः ॥ विमृश्य कर्तुं यच्चात्र क्रियतां तदनंतरम् ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भाग० महा० दश० उत्तरा० कृष्णं प्रति रुक्मिणीसंदेशप्रेषणं नाम द्विपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥५२॥श्रीशुक उवाच॥वैदर्भ्या स तु संदेशं निशम्य यदुनंदनः ॥ प्रगृह्य पाणिना पाणिं प्रहसन्निदमब्रवीत ॥ १ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ तथाहमपि तच्चित्तो निद्रां च न लभे निशि ॥ वेदाहं रुक्मिणा द्वेषान्ममोद्वाहो निवारितः ॥ २ ॥

यह जो मैं गुप्त संदेशा लेकर आया हूं यदि यह करने योग्य कार्य होय तो शीघ्रता करनी चाहिये, विलम्ब करना उचित नहीं ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां रुक्मिण्युद्वाहे द्विपचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥ दोहा–तिरपनमें निज प्रियाहित, हरि विदर्भ पग दीन ॥ छीन लीन वैरीनसों, अपनी प्रिया प्रवीन ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! यदुवंशियोंको आनन्दके देनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र विदर्भदेशके राजाकी पुत्री रुक्मिणीका इस प्रकार संदेशा सुनकर ब्राह्मणका हाथ हाथमें पकड़कर कहनेलगे ॥ १ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, जैसा रुक्मिणीका चित्त मुझमें लगा है, ऐसाही मेरा चित्त भी रुक्मिणीमें लगरहाहै और चिन्ताके मारे रातको नींद भी नहीं आती

मैं जानता हूं कि रुक्मने द्वेष करके मेरे विवाहको मने कर दियाहै ॥ २ ॥ दुष्ट राजाओंको जीतकर दोष रहित अंगवाली अनन्यगति रुक्मिणीको जिस प्रकार काष्ठके मथनेसे मनुष्य अग्नि निकाल लेतेहैं, वैसेही लेआऊंगा ॥ ३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! मुर दैत्यके मारनेवाले भगवान् रुक्मिणीके विवाहका नक्षत्र जान रथवान्से बोले कि, रथवान्! शीघ्रही रथ जोतकर लाओ ॥ ४ ॥ शैव्य, सुग्रीव, मेघ पुष्प, बलाहक नामक घोडोंको रथमें जोत श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख ला सारथी हाथ जोडकर कहने लगा, रथ उपस्थित है ॥ ५ ॥ रथको देखतेही शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र प्रथम ब्राह्मणको चढाय पीछे आप चढ़ शीघ्रगामी, घोड़ोंके द्वारा आनर्त्तदेशसे चलकर एकही रातमें विदर्भदेश

**तामानयिष्य उन्मथ्य राजन्यापसदान्मृधे ॥ मत्परामनवद्यांगीमेधसोऽग्निशिखामिव ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ उद्वाहर्क्षं च विज्ञाय रुक्मिण्या मधुसूदनः ॥ रथः संयुज्यतामाशु दारुकेत्याह सारथिम् ॥ ४ ॥ स चाश्वैः शैव्यसुग्रीवमेघपुष्पबलाहकैः ॥ युक्तं रथमुपानीय तस्थौ प्रांजलिरग्रतः ॥ ५ ॥ आरुह्य स्यंदनं शौरिर्द्विजमारोप्य तूर्णगैः ॥ आनर्तादेकरात्रेण विदर्भानगमद्धयैः ॥ ६ ॥ राजा स कुंडिनपतिः पुत्रस्नेहवशं गतः ॥ शिशुपालाय स्वां कन्यां दास्यन्कर्माण्यकारयत् ॥ ७ ॥ पुरं संमृष्टसंसिक्तमार्गरथ्याचतुष्पथम् ॥ चित्रध्वजपताकाभिस्तोरणैः समलंकृतम् ॥ ८ ॥ स्रग्गंधमाल्याभरणैर्विरजोंवरभूषितैः ॥ जुष्टं स्त्रीपुरुषैः श्रीमद्गृहैरगुरुधूपितैः ॥ ९ ॥**

पहुँचे ॥ ६ ॥ अपने पुत्र रुक्मके स्नेहवश होकर और उसकी आज्ञानुसार चलनेवाला कुंडिनपुरका राजा भीष्मक शिशुपालको अपनी कन्या देनेके लिये पुरकी शोभा और पितृ, देवताओंके पूजनादिकर्म करानेलगा ॥ ७ ॥ इसके उपरान्त राजा भीष्मकने अपने पुरको शोभायमान करनेके लिये राजमार्गमें झाडू बुहारी दिलवाकर छिड़काव कराया, चित्र विचित्र ध्वजा पताका और वन्दनवारोंसे अपने पुरको अत्यन्त शोभायमान किया ॥ ८ ॥ माला, चन्दन, फूलोंके गहने और स्वच्छ वस्त्रोंसे. शोभायमान स्त्री, पुरुष धाराप्रवाहकी भाँति इधर उधर फिर रहे थेऔर सब मन्दि अगरकी सुगन्धसे सुगंधित थे ॥ ९ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! पितृ, देवताओंका पूजन करके और विधिपूर्वक ब्राह्मणोंको भोजन जिमाय राजा भीष्मकने रुक्मिणीका यथावत् स्वस्तिवाचन कराया ॥ १० ॥ ॥ फिर कन्याको भलीप्रकार स्नान कराय; कौतुकसे उसके हाथमें विवाहका कंकण बाँध उत्तम नवीन वस्त्र पहराय अनेक अलंकारोंसे सुशोभित किया ॥ ११ ॥ तब द्विजोत्तम ब्राह्मण सामवेद, ऋग्वेद, यजुर्वेदके मंत्रोंको पढकर श्रीरुक्मिणीजीकी रक्षा करनेलगे और अथर्व वेदके मंत्रोंको जाननेवाले पुरोहितने सूर्यादि नवग्रहोंकी शान्ति करनेके लिये होम किया ॥ १२ ॥ हे राजन् ! विधि जाननेवाले राजाओंमें श्रेष्ठ राजा भीष्मकने ब्राह्मणोंको सुवर्णरूपी वस्त्र और तिल मिलाकर गुड़ वा दूधवाली बहुतसी गायोंका दान दिया ॥ १३ ॥

**पितॄन्देवान्समभ्यर्च्य विप्रांश्च विधिवन्नृप ॥ भोजयित्वा यथान्यायं वाचयामास मंगलम् ॥ १० ॥ सुस्नातां सुदतीं कन्यां कृतकौतुकमंगलाम् ॥ अहतांशुकयुग्मेन भूषितां भूषणोत्तमैः ॥ ११ ॥ चक्रुः सामर्ग्यजुर्मंत्रैर्बद्ध्वा रक्षां द्विजोत्तमाः ॥ पुरोहितोऽथर्वविद्वै जुहाव ग्रहशांतये ॥ १२ ॥ हिरण्यरूप्यवासांसि तिलांश्च गुडमिश्रितान् ॥ प्रादाद्धेनूश्च विप्रेभ्यो राजा विधिविदां वरः ॥ १३ ॥ एवं चेदिपती राजा दमघोषः सुताय वै ॥ कारयामास मंत्रज्ञैः सर्वमभ्युदयोचितम् ॥ १४ ॥ मदच्युद्भिर्गजानीकैः स्यंदनैर्हेममालिभिः ॥ पत्त्यश्वसंकुलैः सैन्यैः परीतः कुंडिनं ययौ ॥ १५ ॥ तं वै विदर्भाधिपतिः समभ्येत्याभिपूज्य च ॥ निवेशयामास मुदा कल्पितान्यनिवेशने ॥ १६ ॥ तत्र शाल्वो जरासंधो दंतवक्रो विदूरथः ॥ आजग्मुश्चैद्यपक्षीयाः पौंड्रकाद्याः सहस्रशः ॥ १७ ॥ कृष्णरामद्विषो यत्ताः कन्यां चैद्याय साधितुम् ॥ यद्यागत्य हरेत्कृष्णो रामाद्यैर्यदुभिर्वृतः ॥ १८ ॥**

जिस प्रकार राजा भीष्मकने अपनी कन्याका मंगल कराया उसी प्रकार चंदेलीके राजा दमघोषने अपने पुत्र शिशुपालके सब मंगलकर्म मंत्रोंके जाननेवाले ब्राह्मणोंसे कराये ॥ १४ ॥ मतवाले हाथियोंका समूह, रथ, पैदल, घोड़े इत्यादि चतुरंगिणी सेनाको साथ लेकर राजा दमघोष कुंडिनपुरमें पहुँचा ॥ १५ ॥ समाचार सुनतेही विदर्भदेशके राजा भीष्मकने अगौनीकर एक सजेहुये स्थानमें उन्हें जनवासा दिया ॥ १६ ॥ तहाँ शाल्व, जरासंध, दंतवक्र, विदूरथ और पौंड्रक आदि सहस्रों राजा शिशुपालकी ओरके आये ॥ १७ ॥ यह समस्त कृष्णबलदेवके शत्रु

सजकर शिशुपालको कन्या दिलानेके लिये आये थे, और मनमें प्रथमही निश्चय करलिया था कि, कदाचित् बलदेव व समस्त यदुवंशियोंको साथ ले कृष्ण आनकर रुक्मिणीको हरेगा तो उसके संग युद्ध करैंगे इस प्रकार मनमें विचार अच्छे २ बलवान् सिपाही घोड़े हाथियोंको संग लेकर संपूर्ण राजा आये ॥ १८ ॥ १९ ॥ भगवान् बलदेवजी भी शत्रु शिशुपालकी ओरके राजाओंका साहस सुनकर कहने लगे कि, "रुक्मिणीके लेनेके लिये भाई श्रीकृष्ण अकेला गया है इस कारण लड़ाई अवश्य होगी" यह मनमें निश्चय कर श्रीकृष्णके स्नेहसे हाथी, घोडे, रथ, प्यादे इत्यादि समस्त चतुरंगिणी सेनाको लेकर कुंडिनपुर पहुँचे ॥ २० ॥ २१ ॥ श्रेष्ठ जंघाओंवाली भीष्मककी कन्या रुक्मिणी श्रीमोहनप्यारेका

**योत्स्यामः संहतास्तेन इति निश्चितमानसाः ॥ आजग्मुर्भूभुजः सर्वे समग्रबलवाहनाः ॥ १९ ॥ श्रुत्वैतद्भगवान्रामो विपक्षीयनृपोद्यमम् ॥ कृष्णं चैकं गतं हर्तुं कन्यां कलहशंकितः ॥ २० ॥ बलेन महता सार्धं भ्रातृस्नेहपरिप्लुतः ॥ त्वरितः कुंडिनं प्रागाद्गजाश्वरथपत्तिभिः ॥२१॥ भीष्मकन्या वरारोहा कांक्षंत्यागमनं हरेः ॥ प्रत्यापत्तिमपश्यंती द्विज स्याचिंतयत्तदा ॥२२॥ अहो त्रियामांतरित उद्वहो मेऽल्पराधसः ॥ नागच्छत्यरविंदाक्षो नाहं वेद्म्यत्र कारणम् ॥ २३ ॥ सोपि नवर्ततेऽद्यापि मत्संदेशहरो द्विजः ॥ अपि मय्यनवद्यात्मा दृष्ट्वा किंचिज्जुगुप्सितम् ॥ मत्पाणिग्रहणे नूनं नायाति हि कृतोद्यमः ॥२४ ॥ दुर्भगाया न मे धाता नानुकूलो महेश्वरः ॥ देवी वा विमुखा गौरी रुद्राणी गिरिजा सती ॥ २५ ॥**

पैंड़ा देख देख "ब्राह्मण पत्रीलेकर गया है वह अभी लौटकर नहीं आया" इस प्रकार चिन्ता करनेलगी ॥ २२ ॥ मुझ मंदभागिनीके विवाहमें अब एकही रात्रि शेष रही है और कमलनयन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अभीतक न आये ॥ २३ ॥ और ब्राह्मण जो मेरा सन्देशा लेगया है, वह भी अभीतक लौट नहीं आया नहीं जान पडता है कि, इसका क्या कारण है ? ॥ फिर कहने लगी कि, निर्दोष श्रीकृष्णचन्द्रने मेरे-पाणिग्रहणका उपाय तो निश्चय किया होगा परन्तु "कन्या अभीसे पत्री लिख लिखकर भेजती है" यह दोष विचारकर नहीं आये ॥ २४ ॥ मुझ अभागिनीको विधाता

ईश्वर और देवी पार्वती अनुकूल नहीं हैं ॥२५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके न आनेसे दुःखी मन समयकी जाननेवाली रुक्मिणी आँसुओंसे व्याकुल हुए नेत्रोंको बंदकरके बैठगई॥२६॥ हे परीक्षित् ! इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीके आनेका मार्ग जोहती जोहती रुक्मिणीके बायें अंग, ऊरू, भुजा और नेत्र यह अंग फड़कनेलगे, क्योंकि स्त्रियोंके बायें अंग फड़कनेसे शुभदायक और प्यारी बातके जतानेवाले हैं॥२७॥इसके उपरान्त श्रीकृष्ण चन्द्रने कहा कि हे द्विजोत्तम तुम आगे जाकर खबर करो, श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञासे ब्राह्मणने अंतःपुरमें व्याकुलतासे दौडतीहुई राजकुमारी रुक्मिणीको देखा ॥२८॥ पतिव्रता रुक्मिणी प्रसन्नवदन और स्वस्थरीतिसे ब्राह्मणको आताहुआ देखकर अपने मनमें "यह कार्य कर आया है" ऐसा निश्चय

**एवं चिंतयती बाला गोविंदहृतमानसा ॥ न्यमीलयत कालज्ञा नेत्रे चाश्रुकलाकुले ॥ २६ ॥ एवं वध्वः प्रतीक्षत्या गोविंदागमनं नृप ॥ वाम ऊरुर्भुजो नेत्रमस्फुरन्प्रियभाषिणः ॥ २७ ॥ अथ कृष्णविनिादष्टः स एव द्विजसत्तमः ॥ अंतःपुरचरीं देवीं राजपुत्रीं ददर्श ह ॥ २८ ॥ सा तं प्रहृष्टवदनमव्यग्रात्मगतिं सती ॥ आलक्ष्य लक्षणाभिज्ञ समपृच्छच्छुचिस्मिता ॥ २९ ॥ तस्या आवेदयत्प्राप्तं शशंस यदुनंदनम् ॥ उक्तं च सत्यवचनमात्मोपनयनं प्रति ॥ ३० ॥ तमागतं समाज्ञाय वैदर्भी हृष्टमानसा ॥ न पश्यंती ब्राह्मणाय प्रियमन्यन्ननाम सा ॥ ३१ ॥ प्राप्तौ श्रुत्वा स्वदुहितुरुद्वाहप्रेक्षणोत्सुकौ ॥ अभ्यायात्तूर्यघोषेण रामकृष्णौ समर्हणैः ॥ ३२ ॥**

कर और उसके लक्षणोसे पहँचान पूँछनेलगी ॥२९॥ हे राजन् ! तब रुक्मिणीजीसे "श्रीकृष्णचन्द्र आये हैं" यह ब्राह्मणने कहा और श्रीकृष्णचन्द्रने जो कहा था कि "राजाओंको जीतकर रुक्मिणीको लेआऊंगा" यह भी सब वृत्तान्त उनको सुनाया ॥३०॥ श्रीकृष्णचन्द्रको आयाहुआ जान हर्षित मनसे राजा भीष्मककी कन्या रुक्मिणी विचार करनेलगी कि, इस समय ब्राह्मणको सर्वस्व दूं, तौ भी थोडा है जब ब्राह्मणके देनेयोग्य कोई वस्तु न देखी, तब केवल प्रणाम करके बहुतसा धन्यवाद दिया ❊ ॥ ३१ ॥ कन्याका विवाह देखनेके लिये श्रीकृष्ण बलदेवको आया सुन नगाड़े

---

❊ शंका–ब्राह्मणको देनेके योग्य कोई वस्तु त्रिलोकीमें रुक्मिणीने नहीं देखी कि, यह वस्तु ब्राह्मणको देनी चाहिये, इसीलिये हार मानकर केवल नमस्कारही किया, यह बडी शंका है, क्योंकि वह ब्राह्मण मुनि तो थाही नहीं उसको तो जो वस्तु देती सो लेलेता फिर क्यों नहीं दी ? उस ब्राह्मणको तो धनादिक लेके जो वस्तु संसारमें है, सब वस्तुके लेनेकी इच्छा थी, फिर रुक्मिणीने धनादिक वस्तु क्यों नहीं दी, कोरा नमस्कार क्यों किया ?

बजाता हुआ और बहुतसी पूजाकी सामग्री लेकर राजा भीष्मक श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख गया ॥ ३२ ॥ मधुपर्क लाकर आगे धर सुन्दरवस्त्र और अनेक प्रकारकी भेंट देकर विधिपूर्वक राजा भीष्मक श्रीकृष्ण बलदेवका पूजन करनेलगा ॥ ३३ ॥ अत्यन्त बुद्धिमान् राजा भीष्मक श्रीकृष्ण बलदेवको उत्तम स्थानमें टिकाय सेना सेवको सहित यथायोग्य आतिथ्य करनेलगा ॥ ३४ ॥ इसप्रकार जो राजा इकट्ठे हुएथे उनमें जैसा जिसका पराक्रम, अवस्था, बल और धनके अनुसार सब राजाओंका सत्कार किया ॥ ३५ ॥ विदर्भनगरके पुरवासी श्रीकृष्णचन्द्रका आगमन सुनकर

मधुपर्कमुपानीय वासांसि विरजांसि सः ॥ उपायनान्यभीष्टानि विधिवत्समपूजयत् ॥ ३३ ॥ तयोर्निवेशनं श्रीमदुपकल्प्य महामतिः ॥ ससैन्ययोः सानुगयोरातिथ्यं विदधे यथा ॥ ३४ ॥ एवं राज्ञां समेतानां यथावीर्यं यथावयः ॥ यथाबलं यथावित्तं सर्वैः कामैः समर्हयत् ॥ ३५ ॥ कृष्णमागतमाकर्ण्य विदर्भपुरवासिनः ॥ आगत्य नेत्रांजलिभिः पपुस्तन्मुखपंकजम् ॥३६॥ अस्यैव भार्या भवितुं रुक्मिण्यर्हति नापरा ॥ असावप्यनवद्यात्मा भैष्म्याः समुचितः पतिः ॥ ३७ ॥ किंचित्सुचरितं यन्नस्तेन तुष्टस्त्रिलोककृत् ॥ अनुगृह्णातु गृह्णातु वैदर्भ्याः पाणिमच्युतः ॥ ३८ ॥ एवं प्रेमकलाबद्धा वदंति स्म पुरौकसः ॥ कन्या चांतःपुरात्प्रागाद्भटैर्गुप्तांबिकालयम् ॥ ३९ ॥

नेत्ररूप अंजलियोंसे श्रीकृष्णचन्द्रके मुखकमलको पान करने लगे ॥ ३६ ॥ और सब नर नारी विचार करनेलगे कि, दोषरहित रुक्मिणी श्रीकृष्णचन्द्रकेही योग्य है, एवं श्रीकृष्णचन्द्र भी रुक्मिणीके पति होनेयोग्य हैं इसप्रकार परस्पर कहनेलगे ॥ ३७ ॥ कि, जो कुछ हमने पुण्य किये हैं उसके प्रभावसे प्रसन्न होकर ईश्वर हमारे ऊपर अनुग्रह करैं कि, जिससे श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणीका पाणिग्रहण करैं ॥३८॥ हे राजन् ! इस प्रकार

उत्तर—लक्ष्मीका पिता जो समुद्र था उसको ब्राह्मणने पान करलिया ( पीलिया ) और लक्ष्मीका पति जो भगवान् उनको ब्राह्मणने लातसे मारा, और लक्ष्मीका छोटाभाई कमल, उसको ब्राह्मणोंने देवताओंके पूजनेके लिये तोडलिया, ब्राह्मणोंका ऐसा कुकर्म देखके लक्ष्मी ब्राह्मणोंसे रुष्ट होगई, ब्राह्मणोंको धनादिक वस्तु नहीं देती हैं इसलिये लक्ष्मीका रूप रुमिणीने ब्राह्मणको धन नहीं दिया, कोरा नमस्कार किया है ॥

प्रेममें मग्न होकर जिससमय सब पुरवासी कहनेलगे, उसी समय बहुतसी सखियोंके साथ श्रीरुक्मिणीजी पुरसे बाहर अम्बिकादेवीका पूजन करनेके लिये चलीं ॥ ३९ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलोंका भले प्रकार ध्यान करते करते श्रीरुक्मिणीजी अम्बिकादेवीका दर्शन करनेके लिये पैरोंही गईं॥ ४० ॥ हे परीक्षित् ! श्रीरुक्मिणीजीके संग मौन धारण किये पुरोहितानी और सखी सहेली जिस समय चलीं, उसी समय कवच पहर पहर और अस्त्र हाथोंमें ले महाबलवान् राजाके सिपाही उसकी रक्षाके लिये संग होलिये और उस समय मृदंग, शंख, ढोल, तुरही, भेरी, रणसिंहादिक अनेक प्रकारके बाजे बजनेलगे ॥ ४१ ॥ संगीत विद्यामें अतिनिपुण सहस्रों वेश्या संगमें नाचती हुई चली जाती थीं और माला चन्दन वस्त्र

पद्भ्यां विनिर्ययौ द्रष्टुं भवान्याः पादपल्लवम् ॥ सा चाऽनुध्यायती सम्यङ्मुकुंदचरणांबुजम् ॥ ४० ॥ यतवाङ्मातृभिः सार्धं सखीभिः परिवारिता ॥ गुप्ता राजभटैः शूरैः सन्नद्धैरुद्यतायुधैः ॥ मृदंगशंखपणवास्तूर्यभेर्यश्च जघ्निरे ॥४१॥ नानोपहार बलिभिर्वारमुख्याः सहस्रशः ॥ स्रग्गंधवस्त्राभरणैर्द्विजपत्न्यः स्वलंकृताः ॥ ४२ ॥ गायन्तश्च स्तुवंतश्च गायका वाद्य वादकाः ॥ परिवार्य वधूं जग्मुः सूतमागधवंदिनः॥४३॥ आसाद्य देवीसदनं धौतपादकरांबुजा॥ उपस्पृश्य शुचिः शांता प्रविवेशांबिकांतिकम् ॥ ४४ ॥ तां वै प्रवयसो बालां विधिज्ञा विप्रयोषितः ॥ भवानीं वंदयांचक्रुर्भवपत्नीं भवान्विताम् ॥ ॥ ४५ ॥ नमस्ये त्वांबिकेऽभीक्ष्णं स्वसंतानयुतां शिवाम् ॥ भूयात्पतिर्मे भगवान्कृष्णस्तदनुमोदताम् ॥ ४६ ॥

आभूषणोंसे शृंगार करके और अनेक प्रकारकी सामग्री भेंट लेके ब्राह्मणोंकी स्त्रियें संग गईं ॥ ४२ ॥ गाने और बजानेवाले सूत, बन्दीजन श्रीरुक्मिणीजीको बीचमें करके, चले जारहे थे ॥ ४३ ॥ हाथ पॉव धोय, आचमन कर, पवित्र हो, देवीके मन्दिरमें जाय रुक्मिणी अम्बिकादेवीके निकट गईं ॥ ४४ ॥ विधिपूर्वक वृद्ध ब्राह्मणोंकी स्त्रियें रुक्मिणीजीसे महादेवजीसहित भवानीकी पूजा करानेलगीं ॥ ४५ ॥ जब पूजा कर चुकीं, तब रुक्मिणीजीने मनमें कहा कि, हे अंबिका पार्वती ! तुम्हारे सन्तानसमेत मंगलरूपिणी तुम्हें वारम्वार प्रणाम करके यही वर माँगती हूं कि, श्रीकृष्णचन्द्र

मेरे पति हों, इस प्रकार मस्तक नवायकर रुक्मिणीजीने प्रार्थना की ॥ ४६ ॥ हे राजन्! इसके उपरान्त जल, चन्दन, अक्षत, धूप, वस्त्र, माला, फल, आभूषण और अनेक प्रकारकी भेंटसे अलग अलग दीपकोंकी पंक्तियोंसे देवकी पूजा करनेलगीं ॥४७॥ इसके पीछे उसी प्रकार रुक्मिणी नमकीन पूए, पान, लावा, सुपारी गन्ने आदिसे सौभाग्यवती ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंका पूजन करनेलगीं ॥ ४८ ॥ फिर श्रीरुक्मिणीने अम्बिकादेवी और ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंको नमस्कार कर उनसे प्रसाद और आशीर्वाद लिया ॥ ४९ ॥ फिर मौन व्रतको त्याग, जडाऊ मुँदरीसे शोभायमान श्रीरुक्मिणीजी अपनी दासीका हाथ पकड़ मंदिरसे वाहर निकलीं ॥ ५० ॥ ईश्वरकी मायाकी तुल्य वड़े वड़े शूरवीर राजाओंको मोहित करनेवाली, सुन्दर कटिवाली,

**अद्भिर्गंधाक्षतैर्धूपैर्वासस्स्रङ्माल्यभूषणैः ॥ नानोपहारबलिभिः प्रदीपावलिभिः पृथक् ॥ ४७ ॥ विप्रस्त्रियः पतिमती स्तथा तैः समपूजयत् ॥ लवणापूपतांबूलकंठसूत्रफलेक्षुभिः ॥ ४८ ॥ तस्यै स्त्रियस्ताः प्रददुः शेषां युयुजुराशिषः ॥ ताभ्यो देव्यै नमश्चक्रे शेषां च जगृहे वधूः ॥ ४९ ॥ मुनिव्रतमथ त्यक्त्वा निश्चक्रामांबिकागृहात् ॥ प्रगृह्य पाणिना भृत्यां रत्नमुद्रोपशोभिना ॥ ५० ॥ तां देवमायामिव वीरमोहिनीं सुमध्यमां कुंडलमंडिताननाम् ॥ श्यामां नितंबार्पितरत्नमेखलां व्यंजत्स्तनीं कुंतलशंकितेक्षणाम् ॥ ५१ ॥ शुचिस्मितां बिंबफलाधरद्युतिशोणायमानद्विजकुंदकुड्मलाम् ॥ पदा चलंतीं कलहंसगामिनीं शिंजत्कलानूपुरधामशोभिना ॥ ५२ ॥ विलोक्य वीरा मुमुहुः समागता यशस्विनस्तत्कृतहृच्छयार्दिताः ॥ ५३ ॥ यां वीक्ष्य ते नृपतयस्तदुदारहासव्रीडावलोकहृतचेतस उज्झितास्त्राः ॥ पेतुः क्षितौ गजरथाश्वगता विमूढा यात्राच्छलेन हरयेऽर्पयतीं स्वशोभाम् ॥ ५४ ॥**

कुण्डलोंसे शोभायमान मुखवाली रुक्मिणी रत्नजडित जड़ाऊ, करधनी नितम्बोंमें पहरे स्तनोंकी प्रगटता और केशोंकी शंकासे चलायमान नेत्रवाली ॥ ५१ ॥ सुन्दर मुसकान, कुन्दरूके फलकी तुल्य अव्रण और होठोंकी कान्तिसे कुन्दकी कलीके समान दंत पाँतिपर अरुणाई छाईहुई राजहंसके समान गतिसे और झनकारशब्द करते, नूपुरोंकी प्रभासे शोभित चरणोंसे गमन करती हुई, रुक्मिणीको देख, संगमें जो वडे वडे तेजस्वी शूरवीर योद्धा आये थे, वह सबके सब कामदेवसे पीडित हो मोहित होगये ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित !

उन रुक्मिणीजीकी उदार हँसनि और लज्जापूर्वक चितवनसे समस्त राजाओंके मन हरेगये और वह अस्त्रशस्त्रोंको छोड़कर रथ घोड़े इत्यादिसे मूढ़ होकर पृथ्वीमें गिरपड़े ॥ ५४ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार चलायमान कमलकोशके समान कोमल चरणोसे धीरे धीरे चली, उस समय श्रीकृष्ण चन्द्रके आनेका मार्ग देखतीहुई रुक्मिणीजीने बायें हाथके नखोंसे अलकोंको हटाय सब आयेहुये राजाओंको देख सन्मुख खड़े हुये वृन्दावनविहारी भक्तहितकारी श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दको देखा ॥ ५५ ॥ हे कुरुवंशावतंस परीक्षित ! राजा भीष्मककी कन्या रुक्मिणी ज्योंही रथपर चढ़ने लगी, त्योंही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसे हरण कर अपने गरुड़चिह्नवाले रथमें चढ़ाय क्षत्रियोंकी सेनाका तिरस्कारकर उसे इस प्रकार निकालकर

**सैवं शनैश्चलयती चलपद्मकोशौ प्राप्तिं तदा भगवतः प्रसमीक्षमाणा ॥ उत्सार्य वामकरजैरलकानपांगैः प्राप्तान्ह्रियैक्ष त नृपान्ददृशेऽच्युतं सा ॥५५॥ तां राजकन्यां रथमारुरुक्षतीं जहार कृष्णो द्विषतां समीक्षताम् ॥ रथं समारोप्य सुपर्ण लक्षणं राजन्यचक्रं परिभूय माधवः ॥ ततो ययौ रामपुरोगमैः शनैः शृगालमध्यादिव भागहृद्धरिः ॥ ५६ ॥ तं मानि नः स्वाभिभवं यशःक्षयं परे जरासंधवशा न सेहिरे ॥ अहो धिगस्मान् यश आत्तधन्वनां गोपैर्हृतं केसरिणां मृगैरिव ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुरणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे रुक्मिणीहरणं नाम त्रिपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥**

लेगये कि, जैसे सियारोंके बीचमें अपने भागको लेकर सिंह बेधड़क होकर चला जाता है, फिर बलरामादि सब यदुवंशियोंसहित रुक्मिणीको लेके धीरे धीरे चलनेलगे ॥ ५६ ॥ हे नृपोत्तम ! महाअभिमानी जरासन्धादि राजा यशका नाश करनेवाला यह अपना अपमान न सहसके और बोले कि, अहो ! हमको धिक्कार है, जिसप्रकार केशरीके भागको कुत्ता चुराकर लेजाता है, वैसेही हम धनुषधारियोके यशका नाश कर यह गँवार ग्वालिया राजकुमारी रुक्मिणीको चुराकर लिये जाता है ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां रुक्मिणीहरणं नाम त्रिपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥

दोहा—चौवनमें रिपुपक्षके, सब राजनको जीति । रुक्मिणिको लै द्वारका, करी व्याहकी रीति ॥ १ ॥ श्रीशुकदेजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इस प्रकार सब राजा अत्यन्त क्रोधित होकर कवच पहर, अपने अपने वाहनोंपर चढ़कर श्रीकृष्णचन्द्रके पीछे दौड़े ॥ १॥ हे परीक्षित् ! जब यादवोंके सेनाध्यक्षने इनकी सेनाको आता हुआ देखा, तो वह लोग भी अपने धनुषकी टंकार करके उनके सन्मुख उपस्थित हुए ॥ २ ॥ युद्धविद्यामें अत्यन्त प्रवीण वह राजा लोग घोड़े, हाथी और रथोंपर बैठकर जिस प्रकार मेघ पर्वतोंपर जल वर्षाते हैं, उसी प्रकार बाणोंकी वर्षा करने लगे

श्रीशुक उवाच ॥ इति सर्वे सुसंरब्धा वाहानारुह्य दंशिताः ॥ स्वैःस्वैर्बलैः परिक्रांता अन्वीयुर्धृतकार्मुकाः ॥ १ ॥ तानापतत आलोक्य यादवानीकयूथपाः ॥ तस्थुस्तत्संमुखा राजन्विस्फूर्ज्य स्वधनूंषि ते ॥ २ ॥ अश्वपृष्ठे गजस्कंधे रथोपस्थे च कोविदाः ॥ मुमुचुः शरवर्षाणि मेघा अद्रिष्वपो यथा ॥ ३ ॥ पत्युर्बलं शरासारैश्छन्नं वीक्ष्य सुमध्यमा ॥ सव्रीडमैक्षत्तद्वक्त्रं भयविह्वललोचना ॥ ४ ॥ प्रहस्य भगवानाह मा स्म भैर्वामलोचने ॥ विनंक्ष्यत्यधुनैवैतत्तावकैः शात्रवं बलम् ॥ ५ ॥ तेषां तद्विक्रमं वीरा गदसंकर्षणादयः ॥ अमृष्यमाणा नाराचैर्जघ्नुर्हयगजान्रथान् ॥ ६ ॥

॥ ३ ॥ सुन्दर कटिभागवाली रुक्मिणी अपने स्वामी श्रीकृष्णचन्द्रकी सब सेनाको बाणोंसे ढकाहुआ देख, अतिभयभीत और विह्वलनेत्र हो लाज सहित श्रीकृष्णचन्द्रका मुख देखनेलगी * ॥४॥ तब भगवान् वासुदेव रुक्मिणीको डराहुआ जान कहनेलगे कि, हे वामलोचने! हे सुनयनी! तुम कुछ भय मतकरो, क्योकि हमारे ओरके यादव इनकी समस्त सेनाको क्षणभरमें विध्वंस करदेंगे । हे राजन् ! गद, संकर्षणादि शूरवीर उन राजाओंका पराक्रम न सहसके और उनके घोड़े, हाथी और रथोंको महातीक्ष्ण बाणोसे नाश करनेलगे ॥ ५ ॥ ६ ॥

* शंका—श्रीकृष्णकी स्त्री रुक्मिणी श्रीकृष्णके प्रभावको जाननेवाली फिर रुक्मिणी युद्ध देखकर दु.खी क्यों हुई ? यह वडे अचम्भेकी वात है ।
उत्तर—युद्धमें वडे वडे शूरमाओंका और वीरलोगोंका नाश हुवा, यह कलक अपने ऊपर विचार कर रुक्मिणी वहुत दु'खी हुई कि, यह कलक मुझको जन्म जन्मको लगा और ससारके लोग कहेंगे कि, रुक्मिणीके विवाहमें वहुतसे शूरवीर मारगये ॥

रथी, घुड़चढे और हाथियोंपर विराजमान योद्धाओंके पगड़ियोंसहित सहस्रों शिर कटकट गिरने लगे ॥ ७ ॥ तलवार गदा और धनुषसे हाथ कट कटकर गिरने और करभके समान जंघायें कट कटकर गिरनेलगीं, अनेक घोड़े, खच्चर, हाथी, गधे, मनुष्य इनके शिर कटकर पृथ्वीमें गिरगये ॥८॥ हे भारत ! जीतनेकी इच्छा करनेवाले यादवोंने जब इस प्रकार शत्रुसेनाका संहार किया तब अत्यन्त डरकर जरासन्धादि राजा रण छोड़कर भागगये ॥९॥ जब स्त्रीके हरजानेसे व्याकुल तेजहीन, उत्साहरहित शिशुपालका मलीनमुख होगया, तब सब राजा उसके पास आनकर समझाने लगे ॥१०॥ कि हे पुरुषसिंह ! तुम अपने मनकी उदासीको छोड़दो क्योंकि, देह धारण करनेवालोंको सुख और दुःख सर्वदा नहीं रहते हैं ॥११॥

पेतुः शिरांसि रथिनामश्विनां गजिनां भुवि ॥ सकुंडलकिरीटानि सोष्णीषाणि च कोटिशः ॥ ७ ॥ हस्ताः सासिगदेष्वासाः करभा ऊरवोंघ्रयः ॥ अश्वाश्वतरनागोष्ट्रखरमर्त्यशिरांसि च ॥८ ॥ हन्यमानबलानीका वृष्णिभिर्जयकांक्षिभिः ॥ राजानो विमुखा जग्मुर्जरासंधपुरस्सराः ॥ ९ ॥ शिशुपालं समभ्येत्य हृतदारमिवातुरम् ॥ नष्टत्विषं गतोत्साहं शुष्यद्वदनमब्रुवन् ॥ १० ॥ भो भो पुरुषशार्दूल दौर्मनस्यमिदं त्यज ॥ न प्रियाप्रिययो राजन्निष्ठा देहिषु दृश्यते ॥ ११ ॥ यथा दारुमयी योषिन्नृत्यते कुहकेच्छया ॥ एवमीश्वरतंत्रोऽयमीहते सुखदुःखयोः ॥ १२ ॥ शौरेः सप्तदशाहं वै संयुगानि पराजितः ॥ त्रयोविंशतिभिः सैन्यैर्जिग्ये एकमहं परम् ॥१३॥ तथाऽप्यहं न शोचामि न प्रहृष्यामि कर्हिचित् ॥ कालेन दैवयुक्तेन जानन्विद्रावितं जगत् ॥ १४ ॥ अधुनापि वयं सर्वे वीरयूथपयूथपाः ॥ पराजिताः फल्गुतंत्रैर्यदुभिः कृष्णपालितैः॥१५॥रिपवो जिग्युरधुना काल आत्मानुसारिणि ॥ तदा वयं विजेष्यामो यदा कालः प्रदक्षिणः ॥ १६ ॥

जिस प्रकार काठकी पुतली नचानेवालेकी इच्छासे नाचती है ऐसेही ईश्वरके आधीन जीवको सुख दुःख होता है ॥ १२ ॥ जरासन्ध बोला कि, हे शिशुपाल ! देखो ! इसी कृष्णसे मैंने सत्रह बार तेईस तेईस अक्षौहिणी सेना लेकर युद्ध किया, परन्तु मेरी हारही हुई और कुछ शोच न हुआ, केवल एक बार जीता, उसका कुछ हर्षभी न हुआ, दैवके वश कालने समस्त जगत् चलायमान किया है, ऐसा मेरा निश्चय है ॥ १३ ॥ १४ ॥ हे राजन् ! यद्यपि बड़े बडे शूरवीर यूथनाथोंके पतियोंके भी हम पालन करनेवाले थे, तोभी थोडी सेनावाले कृष्णपालित यदुवंशियोंसे हारगये ॥ १५ ॥ जानपडता है कि, इस समय उनके दिन अच्छे हैं, इसी कारण उन्होंने हम ऐसे बलवान् शत्रुओंको जीतलिया, जब हमारे

दिन भले आवेंगे तो हम भी जीतेंगे ॥ १६ ॥ हे महाराज ! जब इसी प्रकार अनेक राजाओंने शिशुपालको समझाया तब अपने बचे बचाये नौकर चाकर और सेनाको लेकर शिशुपाल अपने देशको चला गया और मरनेसे बचे बचाये राजाभी अपने अपने स्थानोंको चलेगये ॥ १७ ॥ इधर एक अक्षौहिणी सेना लेकर श्रीकृष्णका शत्रु रुक्मी अपनी बहनके हरनेका अपराध न सहकर श्रीकृष्णके पीछे दौडा ॥ १८ ॥ और अत्यन्त क्रोधित हो कवच पहर, धनुष ग्रहण कर, सब राजाओंके सुनानेको महाबलवान् रुक्मीने यह प्रतिज्ञा की ॥ १९ ॥ कि, युद्धमें श्रीकृष्णके मारे विना और रुक्मिणीको लाये विना सत्य है कि, मैं कुंडिनपुरमें न आऊंगा ॥ २० ॥ इसप्रकार रुक्मी प्रतिज्ञा कर और रथमें चढ सारथीसे बोला

**एवं प्रबोधितो मित्रैश्चैद्योऽगात्सानुगः पुरम् ॥ हतशेषाः पुनस्तेपि ययुः स्वंस्वं पुरं नृप ॥ १७ ॥ रुक्मी तु राक्षसोद्वाहं कृष्णद्विडसहन्स्वसुः ॥ पृष्ठतोऽन्वगमत्कृष्णमक्षौहिण्या वृतो बली ॥ १८ ॥ रुक्म्यमर्षि सुसंरब्धः शृण्वतां सर्वभूभुजाम् ॥ प्रतिजज्ञे महाबाहुर्दंशितः सशरासनः ॥ १९ ॥ अहत्वा समरे कृष्णमप्रत्यूह्य च रुक्मिणीम् ॥ कुंडिनं न प्रवेक्ष्यामि सत्यमेतद्ब्रवीमि वः ॥ २० ॥ इत्युक्त्वा रथमारुह्य सारथिं प्राह सत्वरः ॥ चोदयाश्वान्यतः कृष्णस्तस्य मे संयुगं भवेत् ॥ २१ ॥ अद्याहं निशितैर्बाणैर्गोपालस्य सुदुर्मतेः ॥ नेष्ये वीर्यमदं येन स्वसा मे प्रसभं हृता ॥ २२ ॥ विकत्थमानः कुमतिरीश्वरस्याप्रमाणवित् ॥ रथेनैकेन गोविंदं तिष्ठतिष्ठेत्यथाह्वयत् ॥ २३ ॥ धनुर्विकृष्य सुदृढं जघ्ने कृष्णं त्रिभिः शरैः ॥ आह चात्र क्षणं तिष्ठ यदूनां कुलपांसन ॥ २४ ॥**

कि, जहाँ कृष्ण हैं वहाँ शीघ्रही घोडोंको हांक कर ले चलो क्योंकि, मुझे उससे युद्ध करना है ॥ २१ ॥ मैं आज उस मन्दबुद्धि ग्वालके पराक्रमका मद अपने तीक्ष्ण बाणोंसे चूर्ण करूंगा, जो मेरी बहन रुक्मिणीको बलात्कार हरके लेगया है ॥ २२ ॥ खोटी बुद्धिवाला रुक्मी, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके बलको न जान कटुवाक्य कहता हुआ अकेला रथ दौडाकर " खडा रहु खडा रहु " इस प्रकार भगवान् वासुदेवको पुकारने लगा ॥ २३ ॥ इसके उपरान्त अपने दृढ धनुषको खैंचकर रुक्मीने श्रीकृष्णको तीन बाण मारे और कहा कि, हे यादवकुलकलंक ! एक क्षणमात्र

खड़ा होकर मुझसे युद्धकर ॥ २४ ॥ अरे दुष्टबुद्धि ! जिसप्रकार होमकी सामग्रीको कौवा लेजाता है इसी प्रकार तू मेरी बहनको कहाँ चुराकर लिये जाता है ? अरे कपटयुद्ध करनेवाले छली ! तेरे घमंडको मैं अभी चूर्ण करता हूँ ॥ २५ ॥ और तेरे भले दिन हैं तो मेरे बाणोंसे पीडित होकर युद्धक्षेत्रमें मत सोवे और रुक्मिणीको छोड़कर जहाँ तेरे सींग समायँ वहाँ चलाजा, तब श्रीकृष्णचन्द्रने मनमें मुसकाय, उसके धनुषको काट छः बाणोंसे रुक्मीको छेदन किया ॥ २६ ॥ आठ बाणोंसे रथके घोड़ोंको, दो बाणोंसे रथवान्को वींधडाला और तीन बाणोंसे ध्वजा काटडाली कि, इतनेहीमें रुक्मने और धनुष लेकर पाँच बाण श्रीकृष्णके शरीरमें मारे ॥ २७ ॥ तब भगवान् वासुदेवने उसका वह धनुषभी

कुत्र यासि स्वसारं मे मुषित्वा ध्वांक्षवद्धविः ॥ हरिष्येऽद्य मदं मंद मायिनः कूटयोधिनः ॥ २५ ॥ यावन्न मे हतो बाणैः शयीथा मुंच दारिकाम् ॥ स्मयन्कृष्णो धनुश्छित्त्वा षड्भिर्विव्याध रुक्मिणम् ॥ २६ ॥ अष्टभिश्चतुरो वाहान्द्वाभ्यां सूतं ध्वजं त्रिभिः ॥ स चान्यद्धनुरादाय कृष्णं विव्याध पंचभिः ॥ २७ ॥ तैस्ताडितः शरौघैस्तु चिच्छेद धनुरच्युतः ॥ पुनरन्यदुपादत्त तदप्यच्छिनदव्ययः ॥ २८ ॥ परिघं पट्टिशं शूलं चर्मासी शक्तितोमरौ ॥ यद्यदायुधमादत्त तत्सर्वं सोऽच्छिनद्धरिः ॥ २९ ॥ ततो रथादवप्लुत्य खड्गपाणिर्जिघांसया ॥ कृष्णमभ्यद्रवत्क्रुद्धः पतंग इव पावकम् ॥ ३० ॥ तस्य चापततः खड्गं तिलशश्चर्म चेषुभिः ॥ भित्त्वासिमाददे तिग्मं रुक्मिणं हंतुमुद्यतः ॥ ३१ ॥ दृष्ट्वा भ्रातृवधोद्योगं रुक्मिणी भयविह्वला ॥ पतित्वा पदयोर्भर्तुरुवाच करुणं सती ॥ ३२ ॥

काट डाला, फिर रुक्म और धनुष ले आया, उसकोभी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसी समय काट दिया ॥ २८ ॥ रुक्मने जो जो परिघ, पट्टिश, त्रिशूल, ढाल, तलवार, बरछी, भाले हाथमें लिये वह सब भगवान् देवकीनन्दनने काट गिराये ॥ २९ ॥ हे महाराज ! इसके उपरान्त रथसे कूदकर और हाथमें तलवार लेकर मारनेकी इच्छासे, जिस प्रकार पतंग अग्निके सन्मुख झपटताहै, उसी प्रकार रुक्म श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर झपटा ॥ ३० ॥ झपटते हुए उस रुक्मकी ढाल तलवारको तिल तिलभर बाणोंसे काटकर पैनी धारकी तलवार लेकर श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मका प्राण संहार करनेको उपस्थित हुए ॥ ३१ ॥ भाईके मारनेकी इच्छा देख भयसे व्याकुल होकर पतिव्रता रुक्मिणी नेत्रोंसे आँसू भरके श्रीकृष्णचन्द्रके

चरणोंपर गिर यह करुणाभरे वचन कहने लगी ॥ ३२ ॥ कि, हे योगेश्वर ! हे अप्रमेयात्मन् ! हे देवदेव ! हे जगत्पालक श्रीकृष्णचन्द्र ! हे महाभुज ! मेरे भाईको तुम मत मारो, क्योंकि यह तुम्हारे मारनेयोग्य नहीं है ॥ ३३ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे पाण्डुनन्दन परीक्षित् ! त्राससे कम्पायमान सब अंग, शुष्क मुख, गद्गद कण्ठ कि जिसकी व्याकुलतासे सुवर्णकी माला गिरी जातीं थीं, इस प्रकार रुक्मिणीको अपने चरणोंपर गिरीहुई देख करुणावश हो श्रीकृष्णचन्द्रके नेत्रोंमें जल भर आया ॥३४॥ उन्होंने उस दुष्ट कर्म करनेवाले रुक्मको वस्त्रसे बाँध और मूछों सहित शिर मूंड, अभद्र कर अपने रथके पीछे बाँधलिया कि, इस बीचमें ही यदुवंशियों सहित बलराम सुखधामने रुक्मकी सेनाको जिस प्रकार हाथी कमलिनियोंको मर्दन करता है, उसी प्रकार मर्दन किया ॥ ३५ ॥ इसके उपरान्त रुक्मकी समस्त सेनाका संहार कर बलदेवजीने श्रीकृष्णचन्द्रके पास आनकर रुक्मको देखा कि, उसका शिर मुड़गया है और मृतकके समान रथके पीछे बँधाहुआ देखकर सामर्थ्यवान् बलभद्रजीने उसे छोड़ दिया ॥ ३६ ॥ और अत्यन्त झुँझलाकर कहा कि, हे कृष्ण ! आपने यह बड़ा निन्दित कर्म किया, जो सालेको पकड बाँधा, हमारी इसमें बहुत निन्दा होगी, क्योंकि शिर, मूंछ, दाढी मुड़वाकर विरूप करदेना यही अपने नातेदारका मारना है ॥ ३७ ॥ फिर रुक्मिणीसे बोले कि, हे सुशीले ! तुम्हारे भाईके कुरूप होनेमें हमारा कुछ दोष नहीं है, क्योंकि यह पुरुष अपने कर्मोंका फल भोगता है, सुख दुःखका देनेवाला और

योगेश्वराप्रमेयात्मन्देवदेव जगत्पते ॥ हंतुं नार्हसि कल्याण भ्रातरं मे महाभुज ॥ ३३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तया परित्रासविकंपितांगया शुचाऽवशुष्यन्मुखरुद्धकंठया ॥ कातर्यविस्रंसितहेममालया गृहीतपादः करुणो न्यवर्तत ॥३४॥ चैलेन बद्ध्वा तमसाधुकारिणं सश्मश्रुकेशं प्रवपन्व्यरूपयत्॥ तावन्ममर्दुः परसैन्यमद्भुतं यदुप्रवीरा नलिनीं यथा गजाः ॥ ३५ ॥ कृष्णांतिकमुपव्रज्य ददृशुस्तत्र रुक्मिणम् ॥ तथाभूतं हतप्रायं दृष्ट्वा संकर्षणो विभुः ॥ विमुच्य बद्धं करुणो भगवान्कृष्णमब्रवीत ॥ ३६ ॥ असाध्विदं त्वया कृष्ण कृतमस्मज्जुगुप्सितम् ॥ वपनं श्मश्रुकेशानां वैरूप्यं सुहृदो वधः ॥ ३७ ॥ मैवास्मान्साध्व्यसूयेथा भ्रातुर्वैरूप्यचिंतया॥सुखदुःखदो न चान्योऽस्ति यतः स्वकृतभुक्पुमान् ॥ ३८ ॥

कोई नहीं है ॥ ३८ ॥ इसके उपरान्त बलदेवजी श्रीकृष्णचन्द्रको समझानेलगे कि, हे भाई ! अपने नातेदारका मारना अपराध करनेपर भी उचित नहीं, उसको अपराधी जानकर छोडदे, क्योंकि वह तो अपने पहलेही दोषोंसे मररहा है, फिर उसके मारनेकी क्या आवश्यकता है ? ॥ ३९ ॥ फिर रुक्मिणीसे बोले हे सुमुखि ! क्षत्रियोंका यही धर्म विधाताने बनाया है कि, जिस धर्मके कारण भाई भाईका प्राणसंहार कर देताहै, फिर साले श्वशुरोंकी तो बातही क्या है , इसलिये हमारा क्या दोष है ? ॥ ४० ॥ तिसके पीछे श्रीकृष्णसे बोले कि, हे कृष्ण ! राज्य, पृथ्वी, धन, स्त्री, प्रतिष्ठा, तेज और वस्तुके हेतु श्रीमदान्ध अभिमानी राजा लड़ते हैं परन्तु हमको यह बात उचित नहीं ॥ ४१ ॥ फिर रुक्मिणीसे बोले कि, सब प्राणियोंमें दुष्टहृदय, अर्थात् सब बातका बुरा विचारनेवाला जो शिशुपाल उसका बुरा और अपने भाईका भला चाहती हो, यह बात तुमको

**बंधुर्वधार्हदोषोऽपि न बंधोर्वधमर्हति ॥ त्याज्यः स्वेनैव दोषेण हतः किं हन्यते पुनः ॥ ३९ ॥ क्षत्रियाणामयं धर्मः प्रजापतिविनिर्मितः ॥ भ्राताऽपि भ्रातरं हन्याद्येन घोरतमस्ततः ॥ ४० ॥ राज्यस्य भूमेर्वित्तस्य स्त्रियो मानस्य तेजसः ॥ मानिनोऽन्यस्य वा हेतोः श्रीमदांधाः क्षिपंति हि ॥ ४१ ॥ तवेयं विषमा बुद्धिः सर्वभूतेषु दुर्हृदाम् ॥ यन्मन्यसे सदाऽभद्रं सुहृदां भद्रमज्ञवत् ॥ ४२ ॥ आत्ममोहो नृणामेष कल्पते देवमायया ॥ सुहृद्दुर्हृदुदासीन इति देहात्ममानिनाम् ॥४३॥ एक एव परो ह्यात्मा सर्वेषामपि देहिनाम् ॥ नानेव गृह्यते मूढैर्यथा ज्योतिर्यथा नभः ॥४४॥ देह आद्यंतवानेष द्रव्यप्राणगुणात्मकः ॥ आत्मन्यविद्यया क्लृप्तः संसारयति देहिनम् ॥ ४५ ॥**

उचित नहीं, हे रुक्मिणी ! तुम्हारी विषम बुद्धि है, जैसी कि, अज्ञानी पुरुषोकी होती है इसलिये तुम्हारा भाई जो सब जीवोंका शत्रुरूप है, उसका तुम अज्ञानी पुरुषोंके समान भला चाहती हो, सो यह तुम्हारी बुद्धिकी भूल है, क्योंकि उसका भला चाहनेसे और सम्बंधियोंका बुरा होगा ॥४२॥ यह हमारा मित्र, यह शत्रु और यह समान है, इस प्रकार देहाभिमानी पुरुषोको मोह उत्पन्न हो जाताहै ॥४३॥ जैसे जलभरे घड़ेमें एकही सूर्यके अनेन प्रतिबिम्ब दीखते हैं, आकाश एकही है, परन्तु तो भी घट आदिमें बहुतसे दीखतेहैं उसी प्रकार सम्पूर्ण देहधारियोंमें एकही शुद्ध आत्मा है, उसीको अज्ञानी पुरुष अनेक रूपसे मानते हैं ॥ ४४ ॥ यह जो द्रव्य अर्थात् अधिभूत, प्राण, इन्द्रिय और अध्यात्मक गुण, अधिदेव

इतने स्वरूप आत्माके अविद्याने रचे हैं, वह देहधारियोंको संसारमें भटकाते हैं ॥ ४५ ॥ हे पतिव्रता रुक्मिणी! मिथ्या देहसे आत्माका संयोग नहीं है, और इस देहसे वियोग भी नहीं है, यदि कोई कहे कि, देह मिथ्या कैसे ?-तो उसका उत्तर यह है कि, जैसे चक्षु इन्द्रिय और रूपका प्रकाशक सूर्य है, उसी प्रकार देहका प्रकाश आत्मासे होताहै ॥४६॥ जन्म मरणादि छः विकार देहके हैं, आत्माके कदाचित् नहीं, जैसे चन्द्रमाकी कला घटती बढती है, चन्द्रमा कभी नहीं घटता बढ़ता, क्योंकि वह तो पूर्णरूप है और जैसे अमावास्याके दिन चन्द्रमाकी कला घटनेसे चन्द्रमाका नाश मानते हैं, उसी प्रकार देहके नाश तिरोभावसे आत्माका नाश कहनेमें आता है ॥ ॥ ४७ ॥ जैसे स्वप्नावस्थामें पुरुष अपने आपको विषयके भोगनेके सुखको मिथ्याभोग करता है, उसी प्रकार अज्ञानी पुरुष संसारको प्राप्त होता है ॥४८॥ हे सुहासिनी! इसलिये तुम अज्ञानसे उत्पन्नहुये

नात्मनोऽन्येन संयोगो वियोगश्चासतः सति ॥ तद्धेतुत्वात्तत्प्रसिद्धेर्दृग्रूपाभ्यां यथा रवेः ॥ ४६ ॥ जन्मादयस्तु देहस्य विक्रिया नात्मनः क्वचित् ॥ कलानामिव नैवेंदोर्मृतिर्ह्यस्य कुहूरिव ॥ ४७ ॥ यथा शयान आत्मानं विषयान्फलमेव च ॥ अनुभुंक्तेऽप्यसत्यर्थे तथाप्नोत्यबुधो भवम् ॥ ४८ ॥ तस्मादज्ञानजं शोकमात्मशोषविमोहनम् ॥ तत्त्वज्ञानेन निर्हृत्य स्वस्था भव शुचिस्मिते ॥ ४९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं भगवता तन्वी रामेण प्रतिबोधिता ॥ वैमनस्यं परित्यज्य मनो बुद्ध्या समादधे ॥ ५० ॥ प्राणावशेष उत्सृष्टो द्विड्भिर्हतबलप्रभः ॥ स्मरन्विरूपकरणं वितथात्ममनोरथः ॥ ५१ ॥ अहत्वा दुर्मतिं कृष्णमप्रत्यूह्य यवीयसीम् ॥ कुंडिनं न प्रवेक्ष्यामीत्युक्त्वा तत्रावसद्रुषा ॥ ५२ ॥ भगवान् भीष्मकसुतामेवं निर्जित्य भूमिपान् ॥ पुरमानीय विधिवदुपयेमे कुरूद्वह ॥ ५३ ॥

आत्माको शोष और मोह देनेवाले शोकका तत्त्वज्ञानसे त्यागन करो और स्वस्थ होओ ॥ ४९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित! इस प्रकार भगवान् बलदेवजीने जब समझाया, तब सुकुमारी श्रीरुक्मिणीजीने मनकी उदासी त्याग बुद्धिसे मनको सावधान किया ॥ ५० ॥ हे राजन्! शत्रुसे छूटा, हतसैन्य, केवल प्राणही जिसके शेष रहेहैं, प्रभाव और मनोरथ हीन, मुण्डित शिर, दुष्टबुद्धि रुक्म विचार करनेलगा कि, मैं प्रतिज्ञा करके आया था कि, कृष्णको विना मारे और विना रुक्मिणीको लाये कुंडिनपुर नहीं आऊंगा, सो अब क्या करूं? यह विचार वहाँही भोजकटपुर बसाकर रहनेलगा ॥५१॥५२॥ हे कौरवोंके आनन्द देनेवाले परीक्षित! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने इस प्रकार समस्त राजाओंको जीतकर राजा

भीष्मककी पुत्री रुक्मिणीको द्वारकापुरीमें लाकर विधिपूर्वक विवाह किया ॥ ५३ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! उस समय द्वारकापुरीमें घर घर बडा उत्सव होने लगा, क्योंकि यदु वंशियोंके पति श्रीकृष्णचन्द्रमें उनकी अनन्यभक्ति थी ॥५४॥ आनन्दमें मग्न, उज्वल उज्वल मणियोंके जडाऊ गहने पहरेहुये स्त्री पुरुष चित्र विचित्र वस्त्र धारणकिये कृष्ण रुक्मिणीके देनेके लिये सुन्दर सुन्दर वस्तु लानेलगे ॥५५॥ ऊँची ऊँची ध्वजा और चित्र विचित्र माला,वस्त्र रत्नोंकी बन्दनमालाओंसे और द्वार द्वारपर धानकी खीलें, अंकुर, फूल और जलके भरे कलश और अगर व धूप दीप इत्यादिकोंसे द्वारकापुरी अत्यन्त शोभायमान होनेलगी ॥५६॥ स्थान स्थानपर छिडकाव होरहाहै, दरवाजोंपर केले सुपारियोंके घने वृक्ष लग रहेहैं और जो सुहृद्

तदा महोत्सवो नणां यदुपुर्यां गृहेगृहे ॥ अभूदनन्यभावानां कृष्णे यदुपतौ नृप ॥ ५४ ॥ नरा नार्यश्च मुदिताः प्रमृष्ट मणिकुण्डलाः ॥ पारिबर्हमुपाजह्रुर्वरयोश्चित्रवाससोः ॥५५॥ सा वृष्णिपुर्युत्तभितेंद्रकेतुभिर्विचित्रमाल्यांवररत्नतोरणैः ॥ बभौ प्रतिद्वार्युपक्लृप्तमंगलैरापूर्णकुंभाऽगुरुधूपदीपकैः ॥ ५६ ॥ सिक्तमार्गा मदच्युद्भिराहूतप्रेष्ठभूभुजाम् ॥ गजैर्द्वाःषु परामृष्टरंभापूगोपशोभिता ॥ ५७ ॥ कुरुसृंजयकैकेया विदर्भयदुकुंतयः ॥ मिथो मुमुदिरे तस्मिन्संभ्रमात्परिधावताम् ॥ ५८ ॥ रुक्मिण्या हरणं श्रुत्वा गीयमानं ततस्ततः ॥ राजानो राजकन्याश्च बभूवुर्भृशविस्मिताः ॥ ५९ ॥ द्वारकायामभूद्राजन्महामोदः पुरौकसाम् ॥ रुक्मिण्या रमयोपेतं दृष्ट्वा कृष्णं श्रियः पतिम् ॥ ६० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे रुक्मिण्युद्वाहोत्सवो नाम चतुष्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥

राजा बुलायेगयेहैं, उनके मद झरते हाथियोंसे ऊंचे उठाये सुपारी और केलोंके वृक्षोंसे बड़ी शोभा होरही है ॥ ५७ ॥ अत्यन्त प्रसन्नताके मारे द्वारकावासी दौड़े दौड़े फिरते हैं और उनके बीचमें कुरुदेश, सृंजय देश, केकयदेश और विदर्भ देशके राजा भी विवाहमें मिलकर आनन्द प्राप्त करने लगे ॥ ५८ ॥ हे राजन् ! इसी प्रकार जहाँ तहाँ रुक्मिणी हरके ले जानेके चरित्रको श्रवण कर राजा और राजाओंकी कन्या बडा आश्चर्य मानने लगीं ॥ ५९ ॥ हे राजा परीक्षित् ! द्वारकापुरीमें पुरवासियोंको लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रके लक्ष्मी सहित दर्शन कर बडा आनन्द प्राप्त हुआ ॥ ६० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां रुक्मिणीविवाहोत्सववर्णनं नाम चतुःपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥

दोहा—पचपनमें प्रद्युम्नको, भयो जन्म उत्साह। शंबरासुर हरले गयो, ताहि मारि किय व्याह ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! वासुदेवका अंश जो कामदेव सो प्रथम महादेवजीके क्रोधसे भस्म होगया था, वही अब फिर देह पानेके लिये वासुदेवके यहाँ आया ॥ १ ॥ और वही कामदेव श्रीकृष्णचन्द्रके वीर्यसे रुक्मिणीमें जन्म ले प्रद्युम्ननामसे विख्यात हुआ, जो कि अपने पिता श्रीकृष्णचन्द्रसे किसी प्रकार न्यून नहीं था ॥ २ ॥ हे राजन्! एक शंबरनाम दैत्य उसे अपना वैरी जान दशदिनके भीतर कुमार प्रद्युम्नको हरण कर समुद्रमें डाल अपने घरको चलागया * ॥ ३ ॥

**श्रीशुक उवाच ॥ कामस्तु वासुदेवांशो दग्धः प्राग्रुद्रमन्युना ॥ देहोपपत्तये भूयस्तमेव प्रत्यपद्यत ॥ १ ॥ स एव जातो वैदर्भ्यां कृष्णवीर्यसमुद्भवः ॥ प्रद्युम्न इति विख्यातः सर्वतोऽनवमः पितुः ॥२॥ तं शंबरः कामरूपी हृत्वा तोकमनिर्दशम् ॥ स विदित्वाऽऽत्मनः शत्रुं प्रास्योदन्वत्यगाद्गृहम् ॥ ३ ॥ तं निर्जगार बलवान्मीनः सोऽप्यपरैः सह ॥ वृतो जालेन महता गृहीतो मत्स्यजीविभिः ॥ ४ ॥ तं शंबराय कैवर्ता उपजह्रुरुपायनम् ॥ सूदा महानसं नीत्वाऽवद्यन्स्वधितिनाऽद्भुतम् ॥ ५ ॥ दृष्ट्वा तदुदरे बालं मायावत्यै न्यवेदयन् ॥ नारदोऽकथयत्सर्वं तस्याः शंकितचेतसः ॥ बालस्य तत्त्वमुत्पत्तिं मत्स्योदरनिवेशनम् ॥ ६ ॥**

एक बडा बलवान् मत्स्य इस बालकको निगलगया, उस मत्स्यको धीमरोंने बडा जाल डालकर और मछलियों सहित पकड़ा ॥ ४ ॥ उस बडे मत्स्यको लाकर धीमरोंने शंबरासुरको भेंट किया और शंबरासुरने रसोई बनानेवालोंको दिया उन्होंने रसोईमें लाकर छूरीसे इस अद्भुत मत्स्यका हृदय विदीर्ण किया ॥ ५ ॥ तो उस मत्स्यके पेटमे बालकको निहार उन्होंने मायावतीको देदिया तब मायावतीको अत्यन्त शंका हुई तब देवर्षि

* शंका—श्रीकृष्णचन्द्रकी वसाई हुई द्वारकापुरीमें कपट करके कोई प्राणी वहाँ नहींजासक्ता और कपटवेषधारी जो कोई द्वारकाके भीतर चलाभी जाय तो वह उसी समय भस्म होजाय है, क्योंकि क्षण क्षणमें द्वारकापुरीके चारों ओर सुदर्शनचक्र घूमता रहता है, वही द्वारकापुरीकी रात दिन रक्षा करता रहता है, ऐसी कठिन द्वारकापुरीमें शंबरनाम दैत्य कैसे चलागया। और भगवान्के पुत्रको कैसे हर लेगया यह महा आश्चर्यकी बात है।

उत्तर—जिस समय श्रीकृष्णचन्द्रने द्वारकापुरीको वसाया था उस समय यह आज्ञा दी थी कि हे सुदर्शनचक्र! तुम रात दिन द्वारकापुरीके चारों ओर घूमते रहना और रक्षा करते रहना, परन्तु ब्राह्मण वश चाहे तो उसको पुरीमें जानेके लिये मत रोकना और ब्राह्मण कपट रूप धारण करके आवे तो उसको भी मत रोकना इसप्रकारकी श्रीकृष्णकी आज्ञाको शम्बरासुर जानके ब्राह्मणका रूप बनाकर द्वारकापुरीमें चलागया और श्रीकृष्णके पुत्रको चुराकर ले आया ॥

नारदजीने आनकर उससे सब वृत्तान्त कहा कि,यह बालक तेरा स्वामी कामदेव है और श्रीकृष्णचन्द्रके वीर्यसे रुक्मिणीमें उत्पन्न हुआ है, इसप्रकार
उत्पत्ति और शंबरासुर जैसे समुद्रमें डाल आया था वहाँ जिस प्रकार इसे मत्स्य निगलगया सो सब कह सुनाया ॥ ६ ॥"शिवजीने जब कामदेवको
भस्म किया था, तब रतिके विलाप करनेपर उसे समझाकर कहाथा कि, तू शंबरासुरके यहाँ जाकर वास कर वहाँ तेरा पति तुझे रसोईघरमें मिलेगा,
तू उसे पाल लीजियो मछलीके उदरसे प्राप्त होगा, तबसे रति रूप छिपाये वहाँ रहती थी" वह जो कामदेवकी स्त्री थी, सो बड़ी पतिव्रता और उसका
नाम रति था, अपने पति कामदेवका जो देह भस्म होगया था; सो उसके उत्पन्न होनेके लिये प्रतीक्षा कर रही थी ॥ ७ ॥ वह मायावती कामदेवकी

सा च कामस्य वै पत्नी रतिर्नाम यशस्विनी ॥ पत्युर्निर्दग्धदेहस्य देहोत्पत्तिं प्रतीक्षती ॥ ७ ॥ निरूपिता शंबरेण सा सूपौदनसाधने ॥ कामदेवं शिशुं बुद्धा चक्रे स्नेहं तदाऽर्भके ॥ ८ ॥ नातिदीर्घेण कालेन स कार्ष्णी रूढयौवनः ॥ जनयामास नारीणां वीक्षंतीनां च विभ्रमम् ॥ ९ ॥ सा तं पतिं पद्मदलायतेक्षणं प्रलंबबाहुं नरलोकसुंदरम् ॥ सव्रीडहासोत्तभितभ्रुवेक्षती प्रीत्योपतस्थे रतिरंग सौरतैः ॥ १० ॥ तामाह भगवान्कार्ष्णिर्मातस्ते मतिरन्यथा ॥ मातृभावमतिक्रम्य वर्तसे कामिनी यथा ॥ ११ ॥ रतिरुवाच ॥ भवान्नारायणसुतः शंबरेणाहृतो गृहात् ॥ अहं तेऽधिकृता पत्नी रतिः कामो भवान्प्रभो ॥ १२ ॥

स्त्रीको शंबरासुरने मूँग भात करनेके लिये अपने पास रक्खा था, सो वह उस बालकको कामदेव जान उससे अत्यन्त स्नेह करनेलगी ॥८॥हे राजा
परीक्षित् ! थोड़ेही दिनोंमें यौवन अवस्थाको प्राप्त होकर श्रीकृष्णचन्द्रका पुत्र प्रद्युम्न देखनेवाली स्त्रियोंको मोह उत्पन्न करनेलगा ॥ ९ ॥ कमल
दलसे बड़े नेत्र, लम्बी भुजायें, मृत्युलोकमें सुन्दर ऐसे अपने पति प्रद्युम्नको लाजभरी मुसकान और उठी भ्रुकुटीसे देख प्रीति करके सुरतसम्बन्धी
जो भाव हैं,उनसे वह रती सेवन करनेलगी ॥ १० ॥ तब श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र प्रद्युम्नजीने कहा कि हे माता ! जान पड़ता है कि, तुम्हारी मति और
प्रकारकी होगई है, इसीलिये मातृभावको त्यागकर स्त्रीके समान आचरण करती हो ॥ ११ ॥ यह सुनकर रतिने कहा कि, तुम भगवान् वासुदे

वके पुत्र हो, शंवरासुर तुम्हें चुराकर ले आया है मैं तुम्हारी स्त्रीहूं रति मेरा नाम है, आप कामदेव हो ॥ १२ ॥ तुम जब दशदिनके भी नहीं थे, तब शंवरासुर समुद्रमें डाल आया था और वहाँ तुम्हें एक मत्स्य निगलगया, हे प्रभो ! यहाँ आप मत्स्यके पेटमेंसे आये हैं ॥ १३ ॥ तुम्हारा शत्रु शंवरासुर बडा मायावी है, सैकडों माया जानता है इसलिये असह्य और दुर्जय है उसको मोहनादि मायासे आप मारिये ॥ १४ ॥ क्योंकि तुम्हारे ढूंढनेके लिये स्नेहसे अति व्याकुल परम दीन तुम्हारी माता टिटिहरीके समान शोच कर रही है और विना वछडेके गौकी समान आतुर है॥ १५॥ इस प्रकार मायावती स्त्रीने कह सब मायाओंको नाश करनेवाली महामाया महात्मा प्रद्युम्नजीको दी ॥ १६ ॥ तब प्रद्युम्नजीने शंवरासुरके पास

एष त्वाऽनिर्दशं सिंधावाक्षिपच्छंवरोऽसुरः ॥ मत्स्योऽग्रसीत्तदुदरादिह प्राप्तो भवान्प्रभो ॥ १३ ॥ तमिमं जहि दुर्धर्षं दुर्जयं शत्रुमात्मनः ॥ मायाशतविदं त्वं च मायाभिर्मोहनादिभिः ॥ १४ ॥ परिशोचति ते माता कुररीव गतप्रजा ॥ पुत्रस्नेहाकुला दीना विवत्सा गौरिवातुरा ॥ १५ ॥ प्रभाष्यैवं ददौ विद्यां प्रद्युम्नाय महात्मने ॥ मायावती महामायां सर्वमायाविनाशिनीम्॥१६॥स च शंवरमभ्येत्य संयुगाय समाह्वयत ॥ अविषह्यैस्तमाक्षेपैः क्षिपन्संजनयन्कलिम्॥१७॥ सोऽधिक्षिप्तो दुर्वचोभिः पदा हत इवोरगः ॥ निश्चक्राम गदापाणिरमर्षात्ताम्रलोचनः ॥ १८ ॥ गदामाविध्य तरसा प्रद्युम्न य महात्मने ॥ प्रक्षिप्य व्यनदन्नादं वज्रनिष्पेषनिष्ठुरम् ॥ १९ ॥ तामापतंतीं भगवान्प्रद्युम्नो गदया गदाम् ॥ अपास्य शत्रवे क्रुद्धः प्राहिणोत्स्वगदां नृप ॥ २० ॥

आकर और उसका असह्य वचनोंसे तिरस्कार कर कलह उत्पन्न करके युद्ध करनेके लिये बुलाया ॥ १७ ॥ हे राजन् ! खोटे वचनोंसे तिरस्कार पाय शंवरासुर जिस प्रकार ठोकर लगनेसे सर्प फुंकार मारता है, उसी प्रकार अत्यन्त क्रोधित हो लाल लाल नेत्र किये और गदा हाथमें लेकर निकला ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त शंवरासुरने गदाको फिराय महात्मा प्रद्युम्नजीके ऊपर डालकर वज्रपातके समान कठोर शब्द किया ॥१९॥ हे परीक्षित् ! भगवान् प्रद्युम्नजीने अपने ऊपर आतीहुई उस गदाको चूर्णकर और महाक्रोधित हो एक गदा शंवरासुरको मारी ॥ २० ॥

तब शंबरासुर मयदैत्यकी बताई मायाका आश्रय ले आकाशमें जाकर श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र प्रद्युम्नजीके ऊपर पत्थरोंकी वर्षा करनेलगा ॥ २१ ॥ इसके उन पत्थरोंकी वर्षासे पीडित होकर कृष्ण कुमार प्रद्युम्नजीने सब मायाओका नाश करनेवाली अपनी सत्त्वगुणी मायाको बुलाया ॥ २२ ॥ इसके उपरान्त शंबरासुरने गुह्यक, गंधर्व, पिशाच, सर्प और राक्षसोंकी सहस्रों माया छोड़ीं परन्तु कृष्णकुमार प्रद्युम्नजीने उसी समय सब मायाओको नाश कर दिया ॥२३॥ हे राजा परीक्षित् ! महात्मा प्रद्युम्नजीने महातीक्ष्ण पैनी धारकी तलवार लेकर कुण्डल, किरीट और दाढी मूछों सहित शंबरासुरका मस्तक काट लिया ॥ २४ ॥ तब आकाशसे देवतालोगोने फूल वर्षाये और स्तुति करी और फिर आकाशमें विचरनेवाली स्त्रियोंने

**स च मायां समाश्रित्य दैतेयीं मयदर्शिताम् ॥ मुमुचेऽस्त्रमयं वर्षं कार्ष्णौ वैहायसोऽसुरः ॥ २१ ॥ बाध्यमानोऽस्त्रवर्षेण रौक्मिणेयो महारथः ॥ सत्त्वात्मिकां महाविद्यां सर्वमायोपमर्दिनीम् ॥ ततो गौह्यकगांधर्वपैशाचौरगराक्षसीः ॥ प्रायुंक्त शतशो दैत्यः कार्ष्णिर्व्यधमयत्स ताः ॥ २२ ॥ निशातमसिमुद्यम्य सकिरीटं सकुंडलम् ॥ शंबरस्य शिरः कायात्ताम्रश्मश्र्वंजसाऽहरत् ॥ २३ ॥ आकीर्यमाणो दिविजैः स्तुवद्भिः कुसुमोत्करैः ॥ भार्ययांबरचारिण्या पुरीं नीतो विहायसा ॥ २५ ॥ अंतःपुरवरं राजॅल्ललनाशतसंकुलम् ॥ विवेश पत्न्या गगनाद्विद्युतेव बलाहकः ॥ २६ ॥ तं दृष्ट्वा जलदश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ प्रलंबबाहुं ताम्राक्षं सुस्मितं रुचिराननम् ॥ २७ ॥ स्वलंकृतमुखांभोजं नीलवक्रालकालिभिः ॥ कृष्णं मत्वा स्त्रियो ह्रीता निलिल्युस्तत्रतत्र ह ॥ २८ ॥ अवधार्य शनैरीषद्वैलक्षण्येन योषितः ॥ उपजग्मुः प्रमुदिताः सस्त्रीरत्नं सुविस्मिताः ॥ २९ ॥**

आकाशमार्गमें होकर महात्मा प्रद्युम्नजीको द्वारकापुरीमें पहुँचादिया ॥ २५ ॥ हे राजन् ! सहस्रों स्त्रियोंसे सुशोभित अंतःपुरमें आकाशसे उतरकर बिजली सहित जैसे मेघ आता है, उसी प्रकार आये ॥ २६ ॥ वर्षाकी घटाओंके समान श्यामवर्ण, रेशमी पीतवस्त्र धारण किये लम्बी भुजा अरुण नेत्र, सुन्दर मुसकान मनोहर मुख, नीली टेढ़ी अलकावलीसे शोभायमान मुखारविन्दवाले प्रद्युम्नजीको देखकर "श्रीकृष्ण आये" यह जान स्त्रियें लज्जित होकर जहाँ तहाँ छिपगईं ॥ २७ ॥ २८ ॥ और कुछ एक स्त्री कोई न्यूनाधिक बात देखकर "यह कृष्ण नहीं हैं" यह निश्चयकर

प्रसन्न हो आश्चर्य मान स्त्रियोंमें श्रेष्ठ रतिसहित कृष्णकुमार प्रद्युम्नजीके पास आईं ॥ २९ ॥ इसके उपरान्त स्नेहसे जिसके स्तनोंसे दूध चुवे, नीले कटाक्ष और मनोहर वचनवाली, राजा भीष्मककी पुत्री रुक्मिणी अपने नष्ट हुये पुत्रको स्मरणकरके कहनेलगी ॥ ३० ॥ कि, मनुष्योंमें श्रेष्ठ कमलकी समान नेत्रवाला यह बालक किसका है? और किस स्त्रीने इसे गर्भमें धारण किया है? और इसे यह स्त्री कौनसी मिली है? ॥ ३१ ॥ मेरा भी पुत्र नष्ट होगया है और सूतिकागृहमेंसेही उसे कोई लेगया है, जो कदाचित् जीवित होगा तो इसीके समान बड़ा और ऐसाही उसका स्वरूप होगा ॥ ३२ ॥ परन्तु बड़ा आश्चर्य है कि (शार्ङ्ग) धनुषधारी श्रीकृष्णचन्द्रके समान रूप इसने पाया इसका स्वरूप और हाथ

अथ तत्रासितापांगी वैदर्भी वल्गुभाषिणी ॥ अस्मरत्स्वसुतं नष्टं स्नेहस्नुतपयोधरा ॥ ३० ॥ को न्वयं नरवैडूर्यः कस्य वा कमलेक्षणः ॥ धृतः कया वा जठरे केयं लब्धा त्वनेन वा ॥ ३१ ॥ मम चाप्यात्मजो नष्टो नीतो यः सूतिकागृहात् ॥ एतत्तुल्यवयोरूपो यदि जीवति कुत्रचित् ॥ ३२ ॥ कथं त्वनेन संप्राप्तं सारूप्यं शार्ङ्गधन्वनः ॥ आकृत्याऽवयवैर्गत्या स्वरहासावलोकनैः ॥ ३३ ॥ स एववा भवेन्नूनं यो मे गर्भे धृतोऽर्भकः ॥ अमुष्मिन्प्रीतिरधिका वामः स्फुरति मे भुजः ॥ ३४ ॥ एवं मीमांसमानायां वैदर्भ्यां देवकीसुतः ॥ देवक्याऽऽनकदुंदुभ्यामुत्तमश्लोक आगमत् ॥ ३५ ॥ विज्ञातार्थोऽपि भगवान्तूष्णीमासीज्जनार्दनः ॥ नारदोऽकथयत्सर्वं शंबराहरणादिकम् ॥ ३६ ॥

पाँवका चलाना, बोलना, हँसना चितवन इत्यादि भी सब श्रीकृष्णचन्द्रकेही समान हैं ॥३३॥ जान पड़ताहै कि, जो बालक मैंने गर्भमें धारण किया था, वह निश्चय यही है, क्योंकि प्रतिक्षण इसमें मेरी प्रीति बढ़तीही जाती है और मेरी बाँई भुजा भी फड़क रही है ॥३४॥ हे राजा परीक्षित्! विदर्भदेशके राजा भीष्मककी पुत्री रुक्मिणी बैठीहुई इस प्रकार चिन्ता कर रही थी कि, इतनेहीमें उत्तम यशवाले, भगवान् देवकीनन्दन श्रीकृष्णचन्द्र वसुदेव देवकीको संग लेकर वहाँ आये ॥ ३५ ॥ यद्यपि श्रीकृष्णचन्द्र यह स्वयं जानते थे कि, पत्नीसहित पुत्र आया है, परन्तु तो भी चुपचाप रहे, इतनेहीमें देवर्षि नारदजीने आनकर जिस प्रकार इनको शंबरासुर चुराकर लेगया और समुद्रमें डाल आया, वहाँ मछली निगलगई वह

सब वृत्तान्त सुनाया ॥ ३६ कृष्णके अंतःपुरमें वास करनेवाली स्त्रियें बहुत कालके पीछे जैसे मृतकशरीरमें प्राण आते हैं-उसी प्रकार प्रद्युम्नजीको आयाहुआ श्रवण कर बडा आश्चर्य मान उनकी बडाई करने लगीं ॥ ३७॥ हे परीक्षित! वसुदेव देवकी और कृष्ण बलदेव तथा रुक्मिणीजी और स्त्री पुरुष प्रद्युम्नजीसे मिलकर आनन्दमें मग्न होगये ॥ ३८ ॥ उस समय सब द्वारकावासी प्रद्युम्नको आयाहुआ सुन "अहो! बडा आश्चर्य है मृतककी तुल्य यह बालक आया है," इस प्रकार कहनेलगे ॥ ३९ ॥ अपने पिता श्रीकृष्णचन्द्रके समान स्वरूपवान्, प्रद्युम्नजी हमारे पुत्र हैं यह विचार एकान्तमें अत्यन्त प्रेमसे प्रद्युम्नजीकी माता रुक्मिणी आदि श्रीकृष्णकी रानी भ्रान्त हो प्रद्युम्नजीकी सेवा करने लगीं सो यह कुछ आश्चर्यकी

तच्छ्रुत्वा महदाश्चर्यं कृष्णांतःपुरयोषितः ॥ अभ्यनंदन्बहूनब्दान्नष्टं मृतमिवागतम् ॥ ३७ ॥ देवकी वसुदेवश्च कृष्णरामौ तथा स्त्रियः ॥ दंपती तौ परिष्वज्य रुक्मिणी च ययुर्मुदम् ॥ ३८॥ नष्टं प्रद्युम्नमायातमाकर्ण्य द्वारकौकसः ॥ अहो मृत इवायातो बालो दिष्ट्येति हाब्रुवन् ॥ ३९ ॥ यं वै मुहुः पितृसरूपनिजेशभावास्तन्मातरो यदभजन्रहरूढ भावाः ॥ चित्रं न तत्खलु रमास्पदबिंबबिंबे कामे स्मरेऽक्षिविषये किमुतान्यनार्यः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महा पुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे समुद्रक्षिप्तप्रद्युम्नप्रत्यागमनं नाम पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सत्राजितः स्वतनयां कृष्णाय कृतकिल्बिषः ॥ स्यमंतकेन मणिना स्वयमुद्यम्य दत्तवान् ॥ १ ॥

बात नहीं है, क्योंकि लक्ष्मीनिवास श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र कामदेवका स्मरण करतेही मन चलायमान होजाता है, फिर साक्षात् मूर्त्तिका दर्शन करतेही यदि स्त्रियें सेवा करें, तो इसमें आश्चर्य ही क्या है? ॥ ४०॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां प्रद्युम्नोत्पत्तिनिरूपणं नाम पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥ दोहा—छप्पनमें हरिको वृथा, मणिको लगो कलंक। सत्राजितको मणि दई, लई सुता सुमयंक ॥ १ ॥ इसके उपरान्त श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित! अब सत्राजित्की कथा वर्णन करते हैं, आप सावधान होकर श्रवण कीजिये

कि, प्रथम अपराध करके सत्राजित्ने अपने पापकी निवृत्तिके लिये पीछे अपनी कन्याको स्यमंतकमणिके साथ श्रीकृष्णचन्द्रको देनेका उपाय किया था ॥ १ ॥ तब राजा परीक्षित् कहने लगे कि, हे योगीश्वर शुकदेवजी ! सत्राजित्ने श्रीकृष्णचन्द्रका क्या अपराध किया और स्यमंतकमणि उसने कहाँसे पाई ? और पीछे किसलिये अपनी कन्या श्रीकृष्णचन्द्रको दी, यह सब हमारे आगे विस्तारसहित वर्णन करो ॥ २ ॥ तब श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! सत्राजित् भगवान् सूर्यनारायणका परमभक्त और मित्र था, इसलिये प्रसन्न होकर सूर्यभगवान्ने सत्राजित्को स्यमंतकमणि दी ॥३॥ हे महाराज ! सत्राजित् उस मणिको कण्ठमें पहर सूर्यके समान प्रकाशमान् हो द्वारकापुरीमें आया उस समय उसके तेजसे

राजोवाच ॥ सत्राजितः किमकरोद्ब्रह्मन्कृष्णस्य किल्बिषम् ॥ स्यमंतकः कुतस्तस्य कस्माद्दत्ता सुता हरेः ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ आसीत्सत्राजितः सूर्यो भक्तस्य परमः सखा ॥ प्रीतस्तस्मै मणिं प्रादात्सूर्यस्तुष्टः स्यमंतकम् ॥ ३ ॥ स तं बिभ्रन्मणिं कंठे भ्राजमानो यथा रविः ॥ प्रविष्टो द्वारकां राजंस्तेजसा नोपलक्षितः ॥ ४ ॥ तं विलोक्य जना दूरात्तेजसा मुष्टदृष्टयः ॥ दीव्यतेऽक्षैर्भगवते शशंसुः सूर्यशंकिताः ॥ ५ ॥ नारायण नमस्तेऽस्तु शंखचक्रगदाधर ॥ दामोदरारविंदाक्ष गोविंद यदुनंदन ॥ ६ ॥ एष आयाति सविता त्वां दिदृक्षुर्जगत्पते ॥ मुष्णन्गभस्तिचक्रेण नृणां चक्षूंषि तिग्मगुः ॥ ७ ॥ नन्वन्विच्छंति ते मार्गं त्रिलोक्यां विबुधर्षभाः ॥ ज्ञात्वाऽद्य गूढं यदुषु द्रष्टुं त्वां यात्यजः प्रभो ॥ ८ ॥

यह भी ज्ञात नहीं होता था कि, यह सत्राजित् आरहा है ॥ ४ ॥ तेजकी चकचौंधीके कारण दृष्टि चौंध जानेसे मनुष्य सत्राजित्को दूरसे आताहुआ देखकर उग्रसेनकी सभामें चौपड़ खेलते श्रीकृष्णचन्द्रसे "यह सूर्यभगवान् आरहे हैं" इस प्रकार कहनेलगे ॥५॥ हे नारायण ! हे शंख, चक्र, गदा, पद्म धारण करनेवाले ! हे दामोदर ! हे कमलनेत्र ! हे गोविन्द ! हे यादवोंके आनन्ददायक ! आपको नमस्कार है ॥ ६ ॥ हे जगत्पति ! तुम्हारे दर्शन करनेके लिये सूर्य भगवान् अपनी तीक्ष्ण किरणोंके समूहसे मनुष्योंके नेत्रोंको चुरातेहुए चले आते हैं ॥ ७ ॥ हे प्रभो! त्रिलोकीके देवताओंमें श्रेष्ठ देवताभी आपका मार्ग ढूँढते हैं और इसीलिये यादवोंमें छिपा जान आपके ढूँढनेको सूर्य भगवान् आरहे हैं ॥ ८ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि हे नृपोत्तम परीक्षित् ! कमलदलनेत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अज्ञानी पुरुषोंकी यह बात सुन हँसकर कहनेलगे कि, यह
सूर्यदेव नहीं हैं, मणि करके प्रकाशमान सत्राजित् आरहा है ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त सत्राजित्ने अपने घरमें मांगलिक कर्म करवाय और देवम
न्दिरमें ब्राह्मणोंसे पूजा कराय वहां उस मणिको स्थापित किया ❀ ॥ १०॥ हे भारत ! वह मणि नित्यप्रति चार मनका भार आठ भार सुवर्ण उगलती
थी, उस मणिमें एक यह भी प्रभाव था कि, जहाँ वह मणि है, उस देशमें कभी दुर्भिक्ष न पड़े, अकालमृत्यु तथा अरिष्ट न हो, सर्प नहीं काटे,

श्रीशुक उवाच ॥ निशम्य बालवचनं प्रहस्यांबुजलोचनः ॥ प्राह नासौ रविर्देवः सत्राजिन्मणिना ज्वलन् ॥ ९ ॥ स
त्राजित्स्वगृहं श्रीमत्कृतकौतुकमंगलम् ॥ प्रविश्य देवसदने मणिं विप्रैर्न्यवेशयत् ॥ १० ॥ दिनेदिने स्वर्णभारान
ष्टौ स सृजति प्रभो ॥ दुर्भिक्षमार्यरिष्टानि सर्पाधिव्याधयोऽशुभाः ॥ न संति मायिनस्तत्र यत्रास्तेऽभ्यर्चितो मणिः ॥
॥ ११ ॥ स याचितो मणिं क्वापि यदुराजाय शौरिणा ॥ नैवार्थकामुकः प्रादाद्याच्ञाभंगमतर्कयन् ॥ १२ ॥ तमेक
दा मणिं कंठे प्रतिमुच्य महाप्रभम् ॥ प्रसेनो हयमारुह्य मृगयां व्यचरद्वने ॥ १३ ॥

मनुष्यके देहमें दुःख न हो अशुभ दृष्टि न आवे और मायावी पुरुष अर्थात् माया जाननेवाले भी उस देशमें वास नहीं करसक्ते हैं ॥ ११ ॥ एक
समय श्रीकृष्णचन्द्रने वह मणि राजा उग्रसेनके लिये सत्राजित्से माँगी परन्तु सत्राजित्ने लोभके वश होकर वह मणि श्रीकृष्णचन्द्रको नहीं दी,
और अपने मनमें "श्रीकृष्णचन्द्रको कैसे मना करूं" यह भी विचार न किया॥१२॥इसके उपरान्त कुछ समय व्यतीत होनेपर सत्राजित्का भाई

❀ शंका–सत्राजित् यादव देवताके मंदिरमें ब्राह्मणोंसे मणिको क्यों स्थापन कराया ? देवमंदिरमें उस मणिको आपही आप क्यों स्थापन नहीं किया ?
उत्तर–सूर्यने सत्राजितको मणिदेके पीछेसे सत्राजित्से कहा कि, इस मणिको रात दिन धारण मत करना जो तुम्हारी अग्निहोत्र कोठरी है उसमें इस मणिको रखदेना,सत्राजित सूर्यका ऐसा वचन सुनके अपने घरको आया और विचार किया कि, विना दूसरा स्नान किये देवमंदिरमें कैसे जाऊ ऐसा विचार करके जबतक स्नान करनेकी तैयारी की, तबतक ऋषिलोगोंसे मणिको रखायके आप स्नान करके तब अग्नि होत्रकी कोठरीमें होम करनेके लिये गया इसलिये देवमंदिरमें ब्राह्मणों करके सत्राजित्ने मणिको स्थापन कराया ॥

प्रसेन उस महाप्रकाशवाली मणिको कण्ठमें पहर घोडेपर चढकर वनमें शिकार खेलनेको गया॥१३॥ कि, इतनेहीमें एक सिंह घोडेसहित प्रसेनको मार मणि लेकर पर्वतकी कन्दरामें जानेलगा, उसी समय मणि लेनेकी इच्छासे जाम्बवान् ऋच्छने उसे मारडाला ॥ १४ ॥ और अपने बिलमें जाकर उस मणिको पुत्रका खिलौना किया, इधर सत्राजित् अपने भाई प्रसेनको शिकार खेलकर वनसे न आयाहुआ जान चिन्ता करने लगा ॥ १५॥ कि, मणि कण्ठमें धारण करके मेरा भाई वनमें शिकार खेलनेको गयाहै और उस मणिपर कृष्णका दाँत है इसलिये जान पडताहै कि,भाईको श्रीकृष्णने

प्रसेनं सहयं हत्वा मणिमाच्छिद्य केसरी ॥ गिरिं विशञ्जांबवता निहतो मणिमिच्छता ॥ १४ ॥ सोपि चक्रे कुमारस्य मणिं क्रीडनकं बिले ॥ अपश्यन्भ्रातरं भ्राता सत्राजित्पर्यतप्यत ॥ १५ ॥ प्रायः कृष्णेन निहतो मणिग्रीवो वनं गतः ॥ भ्राता ममेति तच्छ्रुत्वा कर्णेकर्णेऽजपञ्जनाः ॥ १६ ॥ भगवांस्तदुपश्रुत्य दुर्यशो लिप्तमात्मनि ॥ मार्ष्टुं प्रसेनपदवी मन्वपद्यत नागरैः ॥ १७ ॥ हतं प्रसेनमश्वं च वीक्ष्य केसरिणा वने ॥ तं चाद्रिपृष्ठे निहतमृक्षेण ददृशुर्जनाः ॥ १८ ॥ ऋक्षराजबिलं भीममंधेन तामसा वृतम् ॥ एको विवेश भगवानवस्थाप्य बहिः प्रजाः ॥ १९ ॥

मारडाला, इस बातको सत्रजित्ने अपनी स्त्रीसे कहा उसके मुखसे सुनकर मनुष्य गुप्त रीतिसे बातें करनेलगे ❋ ॥ १६ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र यह यशका नाश करनेवाला कलंक लगा सुन और बहुतसे द्वारकावासियोंको संग ले प्रसेनके ढूँढ़नेको चले ॥१७॥ हे राजन् ! वनमें सिंहसे मारे प्रसेन व घोडेको देख और आगे पर्वतके ऊपर ऋच्छसे मरेहुये सिंहको सब द्वारकावासी देखनेलगे ॥ १८ ॥ बडी अँधेरी भयानक ऋच्छराज जाम्बवा

❋ दृष्टान्त–सत्राजित्ने स्त्रीसे कहा कि घरकी बात किसी स्त्रीसे नहीं कहना ( दृष्टान्त ) एक बनियाँ था सो दिशाको गया, वहा उसने दोनों चोंटोंके बीचमें नीचे कौवेका पख पड़ा था देखकर यह बहम हुआ कि, यह हमारे पेटसे निकला है, सो घर आय अपनी घरवालीसे बोले कि, आज हमारे पेटसे कौवेका पख निकला, जाने क्या रोग हुआ, उसने टहलनियोंसे कही, टहलनियें औरके घर जाकर बोलीं कि, फलाने साहजीके पेटमेंसे पाच कौवे निकले ! यह हमने अपनी आंखोंसे देखा, उस स्त्रीने औरसे कहा कि, साहजीके पेटमेंसे पचास कौवे रोज निकले करेहैं उसने औरसे पाचासौ कहे कहाँतक कहैं, जब वह लाला बाहर निकले, तो लोग कहने लगे कि, जब यह लाला दिशाको जाते हैं तो इनके पेटमेंसे दो हजार कौवे निकलते हैं स्त्रीसे बात कहनेमें यह दोष है कि, निकली होठों चढगई कोठों ॥

नूके बिलपर सब प्रजाको बाहर खडा करके आप अकेलेही उसके भीतर गये ॥१९॥ तहाँ उस मणिसे बालकको खेलताहुआ देख मणि लेनेकी इच्छासे आप भी बालकके समीपही खडे होगये ॥२०॥ प्रथम कभी न देखनेके कारण मनुष्य श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर डरपोककी नाईं धाई पुकारनेलगी तब महाबलवान् जाम्बवान् धाईका पुकारना सुन क्रोधित हो सामने दौड़कर आया ॥ २१ ॥ क्रोधी जाम्बवान् श्रीकृष्णके प्रभावको न जान और उनको साधारण पुरुष जान, अपने स्वामी श्रीकृष्णचन्द्रसे युद्ध करनेलगा ॥ २२ ॥ परस्पर जीतनेकी इच्छासे, श्रीकृष्ण और जाम्बवान्का शस्त्र, पत्थर, वृक्ष और भुजाओंसे महाघोर संग्राम होनेलगा,जिसप्रकार मांसके लिये दो शिकारी पक्षी लडतेहैं ॥२३॥ वज्रपातके समान कठोर दृष्टिसे खेदरहित

तत्र दृष्ट्वा मणिं श्रेष्ठं बालक्रीडनकं कृतम् ॥ हर्तुं कृतमतिस्तस्मिन्नवतस्थेऽर्भकांतिके ॥ २० ॥ तमपूर्वनरं दृष्ट्वा धात्री चुक्रोश भीतवत् ॥ तच्छ्रुत्वाऽभ्यद्रवत्क्रुद्धो जांबवान्बलिनां वरः ॥ २१ ॥ स वै भगवता तेन युयुधे स्वामिनाऽऽत्मनः ॥ पुरुषं प्राकृतं मत्वा कुपितो नानुभाववित् ॥२२॥ द्वंद्वयुद्धं सुतुमुलमुभयोर्विजिगीषतोः ॥ आयुधाश्मद्रुमैर्दोर्भिः क्रव्यार्थे श्येनयोरिव ॥ २३ ॥ आसीत्तदष्टाविंशाहमितरेतरमुष्टिभिः ॥ वज्रनिष्पेषपरुषैरविश्रममहर्निशम् ॥ २४ ॥ कृष्णमुष्टिविनिष्पातनिष्पिष्टांगोरुबंधनः ॥ क्षीणसत्त्वः स्विन्नगात्रस्तमाहातीव विस्मितः॥२५॥जाने त्वां सर्वभूतानां प्राण ओजः सहो बलम् ॥ विष्णुं पुराणपुरुषं प्रभविष्णुमधीश्वरम् ॥ २६ ॥ त्वं हि विश्वसृजां स्रष्टा सृज्यानामपि यच्च सत् ॥ कालः कलयतामीशः पर आत्मा तथात्मनाम् ॥ २७ ॥

अट्ठाईस दिनरात परस्पर युद्धहुआ ॥२४॥ जब श्रीकृष्णके मुष्टिकके प्रहारसे उसके सब अंग शिथिल होगये, बल घटगया और पसीना आगया, तब जांबवान् महा आश्चर्य मानकर कहने लगा॥२५॥कि, समस्त प्राणियोंके प्राणमें जो बल है और सहोबल अर्थात्, इन्द्रिय, हृदय,देह इत्यादिकोंका बल आपही हो और विष्णुभगवान् पुराणपुरुष कृपालु सबके ईश्वर आपही हो ॥२६॥ विश्वके रचनेवाले ब्रह्मादिकके तुम निश्चय निमित्तकारण हो और उत्पत्तिके योग्य पदार्थके उपादानकारण हो और समस्त प्रेरणाव,लोके ईश्वर तुम कालरूप हो, तथा आत्मा जीवके उत्कृष्ट आत्मा हो ॥२७॥

विष्णु पुराण हो, इसीलिये मेरे इष्टदेव रघुनाथ हो, जिन रघुनाथजीके कुछेक क्रोधसे भ्रूके कटाक्षपातसे मगर और बडे बड़े ग्राह दुःखित होगये, तब समुद्रने मार्ग दिया और जिन श्रीरामचन्द्रजीने अपना यश प्रगट करनेके लिये पुल बाँधा, लंका जलाई, महातीक्ष्ण बाणोंसे राक्षसराज रावणके शिर काटकर पृथ्वीमें डाले, सो मुझे निश्चय विदित होता है, कि आप मेरे स्वामी श्रीरामचन्द्रजी हैं॥२८॥ हे परीक्षित्! जब इसप्रकार जाम्बवानको ज्ञान उत्पन्न हुआ, तब देवकीनन्दन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उससे कहने लगे ॥ २९ ॥ कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्र सुखके देनेवाले अपना हाथ परमकृपाकर अपने भक्तजाम्बवान्के ऊपर धर प्रेमगर्भित वाणीसे कहनेलगे ॥ ३० ॥ हे ऋच्छराज जाम्बवान्! हम मणि लेनेके लिये यहाँ तेरे

यस्येषदुत्कलितरोषकटाक्षमोक्षैर्वर्त्मादिशत्क्षुभितनक्रतिमिंगिलोऽब्धिः॥ सेतुः कृतः स्वयश उज्ज्वलिता च लंका रक्षश्शिरांसि भुवि पेतुरिषुक्षतानि ॥२८॥ इति विज्ञातविज्ञानमृक्षराजानमच्युतः॥ व्याजहार महाराज भगवान्देवकीसुतः ॥ २९ ॥ अभिमृश्यारविंदाक्षः पाणिना शंकरेण तम्॥ कृपया परया भक्तं प्रेमगंभीरया गिरा ॥ ३० ॥ मणिहेतोरिह प्राप्ता वयमृक्षपते बिलम्॥ मिथ्याऽभिशापं प्रमृजन्नात्मनो मणिनाऽमुना ॥३१॥ इत्युक्तः स्वां दुहितरं कन्यां जांबवतीं मुदा॥अर्हणार्थं समणिना कृष्णायोपजहार ह ॥३२॥ अदृष्ट्वा निर्गमं शौरेः प्रविष्टस्य बिलं जनाः॥ प्रतीक्ष्य द्वादशाहानि दुःखिताः स्वपुरं ययुः ॥ ३३ ॥ निशम्य देवकीदेवी रुक्मिण्यानकदुंदुभिः ॥ सुहृदो ज्ञातयोऽशोचन्बिलात्कृष्णमनिर्गतम् ॥ ३४ ॥ सत्राजितं शपंतस्ते दुःखिता द्वारकौकसः ॥ उपतस्थुर्महामायां दुर्गां कृष्णोपलब्धये ॥ ३५ ॥

बिलमें आये हैं, क्योंकि हमें एक मिथ्या कलंक लगा है, उसे मणि लेजाकर दूर करेंगे ॥ ३१ ॥ यह वचन सुनतेही जाम्बवान्ने बड़े आनन्दपूर्वक मणिसहित अपनी कन्या जाम्बवती सेवा करनेके लिये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको दी ॥ ३२ ॥ हे राजन्! जिन द्वारकावासियोंको श्रीकृष्णचन्द्र बिलके बाहर खड़ा कर गयेथे, उन्हें श्रीकृष्णका मार्ग देखते जब बारह दिन होगये, तब उन्होंने जाना कि, श्रीकृष्ण अब नहीं निकलेंगे इसलिये सब दुःखित होकर द्वारकापुरीको चलेगये ॥ ३३ ॥ बिलमेंसे श्रीकृष्णचन्द्र नहीं निकले, यह बात द्वारकावासियोंके मुखसे श्रवण कर देवकी, रुक्मिणी, वसुदेव और सुहृद्रजन तथा जातिके मनुष्य सबही अत्यन्त चिन्ता करनेलगे ॥ ३४ ॥ और सब द्वारकावासी दुःखित

होकर सत्राजित्‌को दुर्वाक्य कहते श्रीकृष्णचन्द्रके मिलनेकेलिये महामाया दुर्गादेवीकी पूजा करनेलगे ॥३५॥ जब देवीकी पूजा करनेसे "श्रीकृष्णको देखोगे" इसप्रकार द्वारकावासियोंको देवीने आशीर्वाद दिया तब उसी समय सिद्धमनोरथ श्रीकृष्णचन्द्र द्वारकावासियोंको आनन्द देते स्त्री सहित आये ॥ ३६ ॥ हे राजन्! जिसप्रकार कोई मृतक पुरुष फिर लौट आवे, उसी प्रकार मणि पहरे स्त्रीको लिये श्रीकृष्णचन्द्रको आया हुआ देख समस्त द्वारकावासी परमआनंदित हुए ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त सभामें राजा उग्रसेनके पास सत्राजितको बुलाकर "जाम्बवान् ऋच्छ से मणि लाये हैं" यह कहकर वह मणि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सत्राजित्‌को दे दी ॥ ३८ ॥ सत्राजित् मणि ले अत्यन्त लज्जित हो और मुख नीचाकर पछताताहुआ घरको चलागया ॥ ३९ ॥ महाबलवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे विरोध हुआ जान व्याकुल हो, सत्राजित् अपने पूर्व अपराधको वारंवार

**तेषां तु देव्युपस्थानात्प्रत्यादिष्टाशिषा स च ॥ प्रादुर्बभूव सिद्धार्थः सदारो हर्षयन्हरिः ॥ ३६ ॥ उपलभ्य हृषीकेशं मृतं पुनरिवागतम् ॥ सह पत्न्या मणिग्रीवं सर्वे जातमहोत्सवाः ॥ ३७ ॥ सत्राजितं समाहूय सभायां राजसन्निधौ ॥ प्राप्तिं चाख्याय भगवान्मणिं तस्मै न्यवेदयत् ॥३८॥ स चातिव्रीडितो रत्नं गृहीत्वाऽवाङ्मुखस्ततः ॥ अनुतप्यमानो भवनमगमत्स्वेन पाप्मना ॥ ३९ ॥ सोऽनुध्यायंस्तदेवाघं बलवद्विग्रहाकुलः ॥ कथं मृजाम्यात्मरजः प्रसीदेद्वाऽच्युतः कथम् ॥ ४० ॥ किं कृत्वा साधु मह्यं स्यान्न शपेद्वा जनो यथा ॥ अदीर्घदर्शनं क्षुद्रं मूढं द्रविणलोलुपम् ॥४१ ॥ दास्ये दुहितरं तस्मै स्त्रीरत्नं रत्नमेव च ॥ उपायोऽयं समीचीनस्तस्य शांतिर्न चान्यथा ॥ ४२ ॥**

स्मरण करके यह पाप कैसे दूर हो ? और भगवान श्रीकृष्णचन्द्र कैसे प्रसन्न हों ? इस प्रकार चिन्ता करनेलगा ॥ ४० ॥ अब मैं क्या कर्म करूं कि, जिससे कल्याण हो ! क्योंकि, मैंने विना विचारे श्रीकृष्णचन्द्रको दोष लगाया है, मैं अत्यन्त कृपण मंदबुद्धि और द्रव्यका लोभी हूं इसलिये अब ऐसा उपाय करना चाहिये कि, जिससे मनुष्य मुझे बुरा न कहें ॥ ४१॥ हे भरतवंशावतंस ! इसप्रकार सत्राजित्‌ने विचार करके यह निश्चय किया कि, श्रीकृष्णचन्द्रको मैं अपनी कन्या दूंगा और पीछेसे दहेजमें मणि भी देदूंगा यही अच्छा उपाय है, इसके अतिरिक्त और उपायसे मेरा अपराध दूर न होगा; इस प्रकार बुद्धिसे स्थिर करके सत्राजित्‌ने मंगलरूप अपनी कन्या और मणिको स्वयंही उपाय करके

श्रीकृष्णचन्द्रके अर्पण करी ॥ ४२॥४३॥ श्रीकृष्णचन्द्रने भी सुन्दर स्वभाव रूप उदारतादि गुणयुक्त सत्यभामाका पाणिग्रहण किया, जिसको पहले कृतवर्मादि कई यादव माँग चुके थे ॥ ४४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् ! तब श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सत्राजितसे कहा कि, यह मणि हमको नहीं चाहिये क्योंकि तुम सूर्यके भक्त हो, इसलिये यह मणि तुम्हारेही पास रहेगी और इससे जो सुवर्ण होगा सो हमारे यहाँ भिजवादेना कारण कि, तुम्हारे कोई पुत्र नहीं है इस कारण तुम्हारा जो धन है सो हमाराही है, यह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका गूढ अभिप्राय था॥४५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां स्यमंतकमणिहरणं नाम षट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥५६॥ दोहा—शतधन्वाके हतनको

एवं व्यवसितो बुद्ध्या सत्राजित्स्वसुतां शुभाम् ॥ मणिं च स्वयमुद्यम्य कृष्णायोपजहार ह ॥ ४३ ॥ तां सत्यभामां भगवानुपयेमे यथाविधि ॥ बहुभिर्याचितां शीलरूपौदार्यगुणान्विताम् ॥ ४४ ॥ भगवानाह न मणिं प्रतीच्छामो वयं नृप ॥ तवास्तां देवभक्तस्य वयं च फलभागिनः ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे जाम्बवती विवाहो नाम षट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ विज्ञातार्थोऽपि गोविंदो दग्धानाकर्ण्य पांडवान् ॥ कुंतीं च कुल्यकरणे सहरामो ययौ कुरून् ॥ १ ॥ भीष्मं कृपं सविदुरं गांधारीं द्रोणमेव च ॥ तुल्यदुःखौ च संगम्य हा कष्टमिति होचतुः ॥ २ ॥ लब्ध्वैतदंतरं राजञ्शतधन्वानमूचतुः ॥ अक्रूरकृतवर्माणौ मणिः कस्मान्न गृह्यते ॥ ३ ॥

जो कुछ लगो कलंक । मणि मँगाय अक्रूरसे, मेटो सतवन अंक ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ ! यद्यपि पांडवगण बिलमें होकर लाक्षाभ वनसे बाहर निकल गये, यह बात आप भली प्रकार जानते थे, परन्तु तोभी पांडव और कुन्तीको जला हुआ सुन कुलोचित व्यवहार करनेके लिये बलरामजीको संग लेकर श्रीकृष्णचन्द्र कुरुदेशको गये ॥ १ ॥ भीष्म पितामह, विदुर सहित कृपाचार्य, गान्धारी द्रोणाचार्य इनसे श्रीकृष्णचन्द्र कहनेलगे कि, हाय ! पांडव जलगये और बडाही कष्ट उपस्थित हुआ ॥ २ ॥ हे राजन् कुछ दिनोंके पीछे अक्रूर और कृतवर्मा यह दोनों अवसर पाय शतधन्वासे कहनेलगे कि, इस समय सत्राजितसे मणि क्यो नहीं छीन लेता, क्योंकि जिस सत्राजितने अपनी कन्यारत्न हमको देनी स्वीकार

कर फिर कृष्णको व्यादही, वह सत्राजित् अपने भाई प्रसेनके पीछे क्यों न जाय अर्थात् मरै क्यों नहीं ? ॥ ३ ॥ ४ ॥ इसप्रकार अक्रूर और
कृतवर्माके बहँकानेसे बुद्धिहीन और क्षीणजीवन हो, पापी असाधु शतधन्वाने शयन करते हुए, सत्राजित्का शिर काटलिया ॥ ५ ॥ कसाई जिस
प्रकार पशुका वध करता है, ऐसेही सत्राजित्को जब शतधन्वा मारकर चलागया तब सत्राजित्की स्त्री अनाथके समान पुकार पुकार कर रोदन
करने लगी ॥ ६ ॥ इसके पीछे अपने पिता सत्राजित्को माराहुआ देख सत्यभामा "हाय पिता ! हाय पिता ! !" कहकर अत्यन्त विलाप
करनेलगी ॥ ७ ॥ फिर मृतक पिताकी देहको तेलकी कोठरीमें रखकर सत्यभामा हस्तिनापुरको चलीगई, यद्यपि शतधन्वासे सत्राजितको

योऽस्मभ्यं संप्रतिश्रुत्य कन्यारत्नं विगर्ह्य नः ॥ कृष्णायादान्न सत्राजित्कस्माद्भ्रातरमन्वियात् ॥ ४ ॥ एवं भिन्नम
तिस्ताभ्यां सत्राजितमसत्तमः ॥ शयानमवधील्लोभात्स पापः क्षीणजीवितः ॥ ५ ॥ स्त्रीणां विक्रोशमानानां क्रंदंतीं
नामनाथवत् ॥ हत्वा पशून्सौनिकवन्मणिमादाय जग्मिवान् ॥ ६ ॥ सत्यभामा च पितरं हतं वीक्ष्य शुचाऽर्पिता ॥
व्यलपत्तातताततेति हा हतास्मीति मुह्यती ॥ ७ ॥ तैलद्रोण्यां मृतं प्रास्य जगाम गजसाह्वयम् ॥ कृष्णाय विदितार्थाय
तप्ताऽऽचख्यौ पितुर्वधम् ॥ ८ ॥ तदाकर्ण्येश्वरो राजन्ननुसृत्य नृलोकताम् ॥ अहो नः परमं कष्टमित्यास्राक्षो विलेपतुः
॥ ९ ॥ आगत्य भगवांस्तस्मात्सभार्यः साग्रजः पुरम् ॥ शतधन्वानमारेभे हंतुं हर्तुं मणिं ततः ॥ १० ॥ सोऽपि
कृष्णोद्यमं ज्ञात्वा भीतः प्राणपरीप्सया ॥ साहाय्ये कृतवर्माणमयाचत स चाब्रवीत् ॥ ११ ॥

मारा है यह बात अंतर्यामी श्रीकृष्णचन्द्रने प्रथमही जानली थी परन्तु तोभी सत्यभामा "मेरे पिताको शतधन्वाने मारा है" यह बात
दुःखित होकर कहने गई ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी सत्राजित्का मरना
सुन और अपने मनुष्यावतारका कारण जान "हमको महाकष्ट उपस्थित हुआहै" इसप्रकार कह और आँखोंमें आँसू भरकर विलाप करने
लगे ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त सत्यभामा और अपने भाई बलदेवजीको साथ लेकर श्रीकृष्णचन्द्र हस्तिनापुरसे द्वारकापुरीमें आनकर शतधन्वाके
मारने और उससे मणि लेनेका उपाय करनेलगे ॥ १० ॥ यहाँ शतधन्वाने सुना कि, श्रीकृष्णचन्द्रने मेरे मारनेका उपाय किया तब वह

अत्यन्त भयभीत होकर प्राण बचानेके लिये कृतवर्मासे सहायके निमित्त कहा, तब कृतवर्माने उत्तर दिया ॥ ११ ॥ कि, भाई ! भगवान् श्रीकृष्ण और बलदेवजीका अपराध मैं कभी न करूंगा, क्योंकि उनका अपराध करके किसका कल्याण होगा ॥ १२ ॥ देखो इन्हीं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे द्वेष करके कंस लक्ष्मीसे भ्रष्ट होकर अपने भाइयों सहित मारागया और मगध देशके राजा जरासन्धने तेईस २ अक्षौहिणी सेना लेकर सत्रहवार युद्ध किया परन्तु युद्धमें हार अंतको विरथ होकर चलागया ॥ १३ ॥ जब कृतवर्मासे कोरा जवाब पाया तब यह निपट उदास हो, अक्रूरजीके पास जाकर कहने लगा तब अक्रूरजीने कहा कि, भाई ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका पराक्रम जान लेनेपर कौन पुरुष उनसे विरोध

**नाहमीश्वरयोः कुर्यां हेलनं रामकृष्णयोः ॥ कोनु क्षेमाय कल्पेत तयोर्वृजिनमाचरन् ॥ १२॥ कंसः सहानुगोऽपीतो यद्द्वेषात्त्याजितः श्रिया ॥ जरासंधः सप्तदश संयुगान्विरथो गतः ॥ १३ ॥ प्रत्याख्यातः स चाक्रूरं पार्ष्णिग्राहमयाचत ॥ सोऽप्याह को विरुध्येत विद्वानीश्वरयोर्बलम् ॥ १४ ॥ य इदं लीलया विश्वं सृजत्यवति हंति च ॥ चेष्टां विश्वसृजो यस्य न विदुर्मोहिताऽजया ॥ १५ ॥ यः सप्तहायनः शैलमुत्पाट्यैकेन पाणिना ॥ दधार लीलया बाल उच्छिलींध्रमिवार्भकः ॥ १६ ॥ नमस्तस्मै भगवते कृष्णायाद्भुतकर्मणे ॥ अनंतायादिभूताय कूटस्थायात्मने नमः ॥ १७ ॥ प्रत्याख्यातः स तेनापि शतधन्वा महामणिम् ॥ तस्मिन्न्यस्याश्वमारुह्य शतयोजनगं ययौ ॥ १८ ॥ गरुडध्वजमारुह्य रथं रामजनार्दनौ ॥ अन्वयातां महावेगैरश्वै राजन्गुरुद्रुहम् ॥ १९ ॥**

करेगा ? ॥१४॥ जो ईश्वर लीलापूर्वक इस विश्वकी उत्पत्ति, पालन और नाश करता है, उसकी मायासे मोहित होकर उसकी चेष्टाको ब्रह्मादिक भी नहीं जानते ॥१५॥ देखो ! सातवर्षकीही अवस्थामें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने गोवर्द्धन पर्वतको उखाडकर जिस प्रकार बालक छत्राकको उठाताहै उसी प्रकार उठालिया ॥१६॥ उन्हीं अद्भुतकर्मकारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके लिये नमस्कार है और जो सबके आदिकारण, निर्विकार सबके आत्मा हैं, उन्हें हम केवल नमस्कार करते हैं ॥१७॥ हे परीक्षित् ! इस प्रकार जब अक्रूरजीने भी सूखा उत्तर दिया, तब शतधन्वा अति घबराय मणि अक्रूरके पास रख, चारसौ कोस चलनेवाले घोडेपर चढकर भागगया ॥१८॥ हे राजन् ! जब इसप्रकार शतधन्वा भागा, तब रामकृष्ण गरुड़

ध्वजावाले रथमें बैठ शीघ्रगामी घोडोंसे श्वशुरके मारनेवाले शतधन्वाके पीछे दौडे ॥ १९ ॥ जब शतयोजनसे अधिक घोडेसे न चलागया और मिथिलापुरीके बागमें गिरपडा, तब शतधन्वा उस घोडेको छोड भयभीत हो पाँव प्यादे भागनेलगा और श्रीकृष्ण भी अत्यन्त क्रोधित होकर उसके पीछे दौडनेलगे ॥ २० ॥ इसके उपरान्त श्रीकृष्णचन्द्र शतधन्वाको पकड और अत्यन्त तीक्ष्णधारवाले चक्रसे उसका शिर काट वस्त्रोंमें मणि ढूँढनेलगे ॥ २१ ॥ जब शतधन्वाके वस्त्रोंमें मणि न निकली, तब श्रीकृष्णचन्द्रने बलदेवजीसे आनकर कहा कि, देखो भाई ! शतधन्वाको वृथाही मारा उसपर मणि न निकली ॥ २२ ॥ इसके पीछे बलदेवजी कहनेलगे कि, शतधन्वा और किसीके पास मणि धर आया है, इस कारण उस पुरुषको ढूँढनेके लिये तुम द्वारका जाओ ॥ २३ ॥ यद्यपि श्रीकृष्णचन्द्र सब बातको जानतेहैं परन्तु तोभी "मणिका मुझसे छिपाव किया है

मिथिलाया उपवने विसृज्य पतितं हयम् ॥ पद्भ्यामधावन्संत्रस्तः कृष्णोऽप्यन्वद्रवद्रुषा ॥ २० ॥ पदातेर्भगवांस्तस्य पदातिस्तिग्मनेमिना ॥ चक्रेण शिर उत्कृत्य वाससोर्व्यचिनोन्मणिम् ॥ २१ ॥ अलब्धमणिरागत्य कृष्ण आहाऽग्रजांतिकम् ॥ वृथा हतः शतधनुर्मणिस्तत्र न विद्यते ॥ २२ ॥ तत आह बलो नूनं स मणिः शतधन्वना ॥ कस्मिंश्चित्पुरुषे न्यस्तस्तमन्वेष पुरं व्रज ॥ २३ ॥ अहं विदेहमिच्छामि द्रष्टुं प्रियतमं मम ॥ इत्युक्त्वा मिथिलां राजन्विवेश यदुनंदनः ॥२४ ॥ तं दृष्ट्वा सहसोत्थाय मथिलः प्रीतमानसः ॥ अर्हयामास विधिवदर्हणीयं समर्हणैः ॥ उवास तस्यां कतिचिन्मिथिलायां समा विभुः ॥२५॥ मानितः प्रीतियुक्तेन जनकेन महात्मना ॥ ततोऽशिक्षद्गदां काले धार्तराष्ट्रः सुयोधनः ॥ २६ ॥

यह मनमें निश्चयकर बलदेवजी क्रोधकरके कहने लगे, तात्पर्य यह है कि, द्रव्य ऐसा निषिद्ध पदार्थ है, जिसके लिये कृष्ण बलदेवका भी मन बिगड़गया, फिर मनुष्योंकी तो बातही क्या है ?" कि, मेरा परमप्यारा विदेहदेशका राजा बहुलाश्व है, उसके देखनेको मेरा चित्त बहुत भटक रहा है,इसलिये मैं वहाँ जाऊंगा, इस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रसे कह यादवोंके आनंददायक महात्मा बलदेवजीने मिथिलापुरीमें प्रवेश किया ॥ २४ ॥ प्रसन्न मन मिथिलापुरीका राजा बलदेवजीको आयाहुआ देख शीघ्र उठ, पूजन करनेके योग्य बलदेवजीकी पूजन करनेकी सामग्रियोंसे पूजा करनैलगा, तब सामर्थ्यवान् बलदेवजी कितने एक वर्षतक वहाँ रहे ॥ २५ ॥ प्रीतियुक्त महात्मा जनकजीसे सत्कार पाय धृतराष्ट्रका पुत्र

दुर्योधन वहाँ आय महात्मा बलदेवजीसे गदा चलानेकी विद्या सीखनेलगा ॥ २६ ॥ इसके उपरान्त प्रियकार्य करनेवाले सामर्थ्यवान् भगवान् केशवमूर्तिने द्वारकापुरीमें आनकर शतधन्वाका नाश और मणिका न मिलना अपनी प्यारी भार्या सत्यभामासे कहा ॥ २७ ॥ इसके पीछे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपने सुहृदोंको संग लेकर मृतक सत्राजितके परलोकसाधनकी क्रिया कराने लगे ॥ २८ ॥ सत्राजित्से मणि छीन लेनेकी शिक्षा देनेवाले अक्रूर और कृतवर्मा शतधन्वाका मरना सुन श्रीकृष्णचन्द्रसे अत्यन्त भयभीत होकर भागगये ॥ २९ ॥ हे राजा परीक्षित् ! जब द्वारकापुरीसे अक्रूरजी चलेगये तब द्वारकावासीमनुष्योंके मनमें ताप और अरिष्ट बारम्बार होनेलगे ॥ ३० ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित् ! कितने

केशवो द्वारकामेत्य निधनं शतधन्वनः ॥ अप्राप्तिं च मणेः प्राह प्रियायाः प्रियकृद्विभुः ॥ २७ ॥ ततः स कारयामास
क्रियां बंधोर्हतस्य वै ॥ साकं सुहृद्भिर्भगवान्यायाः स्युः सांपरायिकाः ॥ २८ अक्रूरः कृतवर्मा च श्रुत्वा शतधनोर्व
धम् ॥ व्यूषतुर्भयवित्रस्तौ द्वारकायाः प्रयोजकौ ॥ २९ ॥अक्रूरे प्रोषितेऽरिष्टान्यासन्वै द्वारकौकसाम् ॥ शारीरा मान
सास्तापा मुहुर्दैविकभौतिकाः ॥ ३० ॥ इत्यंगोपदिशंत्येके विस्मृत्य प्रागुदाहृतम् ॥ मुनिवासनिवासे किं घटेतारिष्टदर्श
नम् ॥ ३१ ॥ देवेऽवर्षति काशीशः श्वफल्कायागताय वै ॥ स्वसुतां गांदिनीं प्रादात्ततोऽवर्षत्स्म काशिषु ॥ ३२ ॥
तत्सुतस्तत्प्रभावोऽसावक्रूरो यत्रयत्र ह ॥ देवोऽभिवर्षते तत्र नोपतापा न मारिकाः ॥ ३३ ॥

एक ऋषि जिन्होंने प्रथम श्रीकृष्णचन्द्रकी महिमा वर्णन की है, वह श्रीकृष्णके माहात्म्यको भूलकर ऐसा कहते हैं, क्योंकि मुनियोंके निवास श्रीकृष्णचन्द्रके विद्यमान रहते अरिष्ट किस प्रकार होसक्ते हैं ? ॥ ३१ ॥ इस प्रकार दूषित करके फिर और ऋषियोंका मत वर्णन करते हैं, कोई कोई ऋषि कहते हैं कि, एक समय जब इन्द्रने जल नहीं वर्षाया, तब काशीके राजाने अपनी कन्या गांदिनी पुरीमें आयेहुए श्वफल्कको दी, तब काशीके सम्पूर्ण देशोंमें खूब वर्षा हुई ॥ ३२ ॥ पिता श्वफल्कके समान प्रभावशाली अक्रूरजी जहाँ वास करते हैं,

उस देशमें खूब वर्षा होती है और महामारी इत्यादि किसी प्रकारका खेद प्राणियोंको नहीं होता है ❁ ॥ ३३ ॥ इस प्रकार वृद्ध पुरुषोंका वचन सुनकर, "केवल अक्रूरही यहाँसे गया है और मणिकोभी वही लेगया है" यह बात निश्चय करके अक्रूरको काशीसे बुलानेके लिये श्रीकृष्णचन्द्रने कहा ॥ ३४ ॥ उसके पीछे आपही अक्रूरकी पूजा कर हे काका अक्रूर ! इस प्रकार सम्बोधन देकर प्यारी प्यारी बात कह सब

इति वृद्धवचः श्रुत्वा नैतावदिह कारणम् ॥ इति मत्वा समानाय्य प्राहाक्रूरं जनार्दनः ॥ ३४ ॥ पूजयित्वाभिभाष्यैनं कथयित्वा प्रियाः कथाः ॥ विज्ञाताखिलचित्तज्ञः स्मयमान उवाच ह ॥ ३५ ॥ ननु दानपते न्यस्तस्त्वय्यास्ते शतधन्वना ॥ स्यमंतको मणिः श्रीमान्विदितः पूर्वमेव नः ॥ ३६ ॥ सत्राजितोऽनपत्यत्वाद्गृह्णीयुर्दुहितुः सुताः ॥ दायं निनीयाऽपः पिंडान्विमुच्यर्णं च शेषितम् ॥ ३७ ॥ तथापि दुर्धरस्त्वन्यैस्त्वय्यास्तां सुव्रते मणिः ॥ किं तु मामग्रजः सम्यङ् न प्रत्येति मणिं प्रति ॥ ३८ ॥

विश्वके जाननेवाले श्रीकृष्णचन्द्र अक्रूरके मनकी बात जान मुसकराकर कहने लगे ॥ ३५ ॥ कि, हे दाननके पति अक्रूर ! हम निश्चय जानते हैं कि, स्यमंतकमणि शतधन्वा तुम्हारे पास रखगया है और वह तुम्हारे पास है ॥ ३६ ॥ सत्राजित्के कोई पुत्र नहीं है, इसलिये उसे पिंड जल दान और ऋण चुकाकर जो शेष धन रहेगा, उसे शास्त्रानुसार उसकी कन्याके पुत्र लेंगे ॥ ३७ ॥ हे अक्रूर ! यद्यपि तुम हमसे कहो मत, परन्तु

---

शंका–बडे बडे आश्चर्यकी बातें भागवतमें सुनी जाती हैं कि, जिस जिस गाँवमें अक्रूर वास करता है, उसी उसी गाँवमें इन्द्र जलकी वर्षा करता है फिर उस गाँवमें महामारीकी बीमारी नहीं होती, तब अक्रूर तो मथुरामें जन्में मथुरा छोडके दूसरे गाँवको नहीं गये, फिर मथुरा छोडके द्वारकामें वास किया दूसरे गाँवमें वास नहीं किया, फिर सातद्वीपमें तो अक्रूर नहीं है, तब सात द्वीपमें इन्द्र जलको वर्षा क्योंकरताहै ?

उत्तर–अक्रूरकी माता गान्दिनीने ब्रह्माका तप करके ब्रह्मासे यह वरदान लिया कि, जिस स्थानपर तू ( गान्दिनी ) वा तेरा पति, अथवा तेरा पुत्र निवास करेगा और अपने मनमें जब वर्षनेकी इच्छा करेगा उसी समय जिस स्थानपर चाहेगा वर्षा बहुत होगी और जब अपने मनमें अभिमान करके प्रजाकी बुराई विचारेगा, वर्षा होनेकी इच्छा नहीं करेगा उसी समय तुम्हारा प्राण छूट जायगा, इसलिये बुद्धिमान् अक्रूर रात दिन प्रजाको सुख देनेके लिये अपने मनमें रात दिन वर्षा होनेकी इच्छा करते थे ॥

तो भी हम जानते हैं कि, मणि तुम्हारे अतिरिक्त और किसीपर नहीं रह सक्ती, क्योंकि आप सुन्दर व्रत धारण करनेवाले हैं, तब अक्रूरजीने कहा कि, अच्छा मेरेही पास सही. तुम्हें क्या प्रयोजन है; यह सुनकर श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, बड़े भाई बलदेवजी इस मणिके पीछे मेरा विश्वास नहीं करते हैं ॥ ३८ ॥ हे बड़भागी अक्रूर ! तुम मणि दिखाकर शीघ्रही मेरे भाईको शान्त करो और मेरे पास मणि नहीं है यह मत कहो, यदि कदाचित् मणि तुम्हारे पास न होती तो सुवर्णकी वेदी बनाकर काशीमें जाकर अखण्ड यज्ञ काहेसे करते ? ॥ ३९ ॥ जब इस प्रकार साम भेदन कर समझाया, तब अक्रूरजीने सूर्यके समान तेजवाली, वस्त्रसे ढकीहुई वह मणि निकालकर श्रीकृष्णचन्द्रको देदी ॥ ४० ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने स्यमंतकमणि अक्रूरजीसे लेकर जातिके बन्धु बांधवोंको दिखाय अपना मिथ्या कलंक दूरकर फिर वह मणि श्रीकृष्णचन्द्रने अक्रूरजीको समर्पण

**दर्शयस्व महाभाग बंधूनां शांतिमावह ॥ अव्युच्छिन्ना मखास्तेऽद्य वर्तंते रुक्मवेदयः ॥३९॥ एवं सामभिरालब्धः श्वफल्कतनयो मणिम् ॥ आदाय वाससा छन्नं ददौ सूर्यसमप्रभम् ॥ ४० ॥ स्यमंतकं दर्शयित्वा ज्ञातिभ्यो रज आत्मनः ॥ विसृज्य मणिना भूयस्तस्मै प्रत्यर्पयत्प्रभुः ॥ ४१ ॥ यस्त्वेतद्भगवत ईश्वरस्य विष्णोर्वीर्याढ्यं वृजिनहरं सुमंगलं च ॥ आख्यानं पठति शृणोत्यनुस्मरेद्वा दुष्कीर्तिं दुरितमपोह्य याति शांतिम् ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे स्यमंतकोपाख्यानं नाम सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा पांडवान्द्रष्टुं प्रतीतान्पुरुषोत्तमः ॥ इंद्रप्रस्थं गतः श्रीमान्युयुधानादिभिर्वृतः ॥ १ ॥**

करदी ॥ ४१ ॥ परमेश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीका कहाहुआ मनुष्योंके दुःखोंका हरनेवाला, सुन्दर मंगलरूप इस स्यमंतक मणिके प्रसंगको जो कोई पुरुष पढ़े वा श्रवण करे अथवा स्मरण करे वह कुत्सित पापोंके कलंकको दूर कर कल्याणको प्राप्त होताहै ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां स्यमंतकोपाख्याने सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥ दोहा—[illegible] भद्रा, लक्ष्मणा, मित्रविन्दका लिन्द । अट्ठावन अध्यायमें, वरीं सकल गोविन्द ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! [illegible] पाण्डव जलगये यह बात होने पर फिर द्रुपदराजाके यहाँ पीछे दिखाईदिये, इस प्रकार पाण्डवोंकी खबर पाय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सात्यकी आदि यादवोंको संग ले

एक समय इन्द्रप्रस्थ गये ॥ १ ॥ सबके ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रको देखतेही, जिस प्रकार मृतकशरीरमें प्राण आनेसे इंद्रिय चैतन्य होजाती हैं, उसी प्रकार बलवान् पाण्डव उठ खड़ेहुये ॥ २ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रसे मिलकर पापरहित होनेके कारण वीर पाण्डव स्नेहभरी मुसकान सहित श्रीकृष्णचन्द्रका मुखारविन्द देखकर परमानन्दको प्राप्त हुये ॥ ३ ॥ प्रथम श्रीकृष्णचन्द्र बड़े युधिष्ठिर और भीमसेनके चरणोंमें नमस्कार करके फिर अपने समान अर्जुनसे मिले इसके उपरान्त छोटे नकुल और सहदेवने श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार किया ॥ ४ ॥ फिर इसके उपरान्त श्रेष्ठ आसनपर विराजमान श्रीकृष्णचन्द्रको नवविवाहिता, निन्दारहित, लज्जावती द्रौपदीने आनकर धीरे धीरे प्रणाम किया ॥ ५ ॥ ॥ उसी प्रकार सात्यकीको भी

दृष्ट्वा तमागतं पार्था मुकुंदमखिलेश्वरम् ॥ उत्तस्थुर्युगपद्वीराः प्राणं मुख्यमिवागतम् ॥ २ ॥ परिष्वज्याच्युतं वीरा
अगसंगहतैनसः ॥ सानुरागस्मितं वक्त्रं वीक्ष्य तस्य मुदं ययुः ॥ ३ ॥ युधिष्ठिरस्य भीमस्य कृत्वा पादाभिवंदनम् ॥
फाल्गुनं परिरभ्याथ यमाभ्यां चाभिवंदितः ॥४॥ परमासन आसीनं कृष्णा कृष्णमनिंदिता ॥ नवोढा व्रीडिता किंचि
च्छनैरेत्याभ्यवंदत ॥ ॥ ५ ॥ तथैव सात्यकिः पार्थैः पूजितश्चाभिवंदितः ॥ निषसादासनेऽन्ये च पूजिताः पर्युपासिताः ॥
॥ ६ ॥ पृथां समागत्य कृताभिवादनस्तयातिहार्दार्द्रदृशाऽभिरंभितः ॥ आपृष्टवांस्तां कुशलं सहस्नुषां पितृष्वसारं
परिपृष्टबांधवः ॥ ७ ॥ तमाह प्रेमवैक्लव्यरुद्धकंठाश्रुलोचना ॥ स्मरंती तान्बहून्क्लेशान्क्लेशापायात्मदर्शनम् ॥ ८ ॥
तदैव कुशलं नोऽभूत्सनाथास्ते कृता वयम् ॥ ज्ञातीन्नः स्मरतां कृष्ण भ्राता मे प्रेषितस्त्वया ॥ ९ ॥

पांडवोंने आकर पूजन कर आसनपर बैठाला फिर और मनुष्योका भी आदर सन्मान किया ॥ ६ ॥ फिर श्रीकृष्णचन्द्रने कुन्तीके पास आकर प्रणाम किया तो कुन्तीने भी स्नेहभरीचितवनसे आलिंगन किया, फिर श्रीकृष्णचन्द्रने पिता व बहनकी कुशल कुन्तीसे पूछी और इसके उपरान्त कुन्ती श्रीकृष्णचन्द्रसे भाइयोकी कुशल पूछने लगी ॥ ७ ॥ प्रेमकी व्याकुलतासे गद्गद कण्ठ हो नेत्रोंमें आँसू भर कौरवोंके दिये कष्टकी सुधि करके कुन्ती भक्तोंके क्लेशोंका नाश करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रसे कहनेलगी ॥ ८ ॥ कि, हे कृष्ण ! जाति बन्धु हमको स्मरण करके जिस समय तुमने मेरे

भाई अक्रूरको खवर लेने भेजा, उस समय हमारी सव कुशल होगई और तुमने हमको सनाथ करदिया ॥ ९ ॥ यद्यपि सब विश्वके हितकारी आत्मा
तुम "यह अपना है, यह पराया है" इस भ्रमसे रहित हो परन्तु तो भी जो कोई तुम्हारा सर्वदा स्मरण करता है, तुम उसके हृदयमें स्थित होकर
समस्त क्लेशोंका नाश कर देतेहो ॥ १० ॥ राजा युधिष्ठिर कहनेलगे कि, हे ब्रह्मादिकोंके ईश्वर ! नहीं ज्ञात होता कि, मैंने क्या कल्याणकारी
कार्य किया है, क्योंकि योगेश्वरोंको जिनका दर्शन होना महाकठिन है, उनको हम सरीखे कुमतियोंको दर्शन हुआ ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले
कि, हे राजन् ! इस प्रकार राजा युधिष्ठिरके प्रार्थना करनेपर श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थ निवासियोंके नेत्रोंको आनन्द देते वर्षाकालतक वहीं विराजे॥

न तेऽस्ति स्वपरभ्रांतिर्विश्वस्य सुहृदात्मनः ॥ तथाऽपि स्मरतां शश्वत्क्लेशान्हंसि हृदि स्थितः ॥ १० ॥ युधिष्ठिर
उवाच ॥ किं न आचरितं श्रेयो न वेदाहमधीश्वरः ॥ योगेश्वराणां दुर्दर्शो यन्नो दृष्टः कुमेधसाम् ॥ ११ ॥ इति वै वार्षि
कान्मासान्राज्ञा सोऽभ्यर्थितः सुखम् ॥ जनयन्नयनानंदमिंद्रप्रस्थौकसां विभुः ॥ १२ ॥ एकदा रथमारुह्य विजयो
वानरध्वजम् ॥ गांडीवं धनुरादाय तूणौ चाक्षयसायकौ ॥ १३ ॥ साकं कृष्णेन संनद्धो विहर्तुं गहनं वनम् ॥ बहुव्याल
मृगाकीर्णं प्राविशत्परवीरहा ॥ १४ ॥ तत्राविध्यच्छरैर्व्याघ्रान्सूकरान्महिषान्रुरून् ॥ शरभान्गवयान्खड्गान्ह
रिणाञ्शशशल्लकान् ॥ १५ ॥ तान्निन्युः किंकरा राज्ञे मेध्यान्पर्वण्युपागते ॥ तृट्परीतः परिश्रांतो बीभत्सुर्य
मुनामगात् ॥ १६ ॥ तत्रोपस्पृश्य विशदं पीत्वा वारि महारथौ ॥ कृष्णौ ददृशतुः कन्यां चरंतीं चारुदर्शनाम् ॥ १७ ॥

॥ १२ ॥ एक समय महाबलवान् शत्रुओंका मारनेवाला अर्जुन कपिध्वजावाले रथमें चढ़कर, गांडीव धनुष और बाणोंसे भरा तरकसले, कवच
पहर बहुत सर्प और मृगवाले बड़े वनमें श्रीकृष्णचन्दके संग शिकार खेलनेको गया ॥ १३ ॥ १४ ॥ और उस वनमें पहुँचकर व्याघ्र,
सूकर, भैंसा, रुरु अर्थात् हरिण, शरभ, रोझ, गैंड़ा मृग और खरहा, इनको अपने तीक्ष्ण बाणोंसे छेदन करने लगा ॥ १५ ॥ हे राजन् !
पूर्णमासी पर्व जब आनकर प्राप्त हुये तब सेवकलोग पवित्र पशु राजा युधिष्ठिरके पास लाये और जब अर्जुनको प्यास लगी तो थका हुआ
यमुनाजीपर आया ॥ १६ ॥ महारथी अर्जुन और श्रीकृष्णचन्द्र यमुनाके निर्मल जलका आचमन कर और जल पीकर जब खड़े हुये, तब

इन्होंने एक सुन्दर कन्या बैठी देखी ॥१७॥ सुंदर जंघा, श्रेष्ठ दाँत, मनोहर मुख, ऐसी प्रमदा कन्याके पास श्रीकृष्णका भेजा अर्जुन आनकर पूँछने लगा ॥ १८ ॥ कि, हे सुश्रोणि ! तुम कौन हो ? और किसकी पुत्री हो, कहाँसे आई हो, और तुम्हारे मनमें क्या करनेकी इच्छा है ? सो सब वृत्तान्त कहो, मुझे निश्चय जान पड़ता है कि तुम्हारी पति करनेकी इच्छा है ॥ १९ ॥ इतना पूँछनेपर कलिन्दीने कहा कि, मैं सूर्यदेवकी पुत्री हूँ कालिन्दी मेरा नाम है और वरके देनेवाले विष्णुभगवान्‌को पति करनेकी इच्छासे तप कर रही हूँ ॥ २० ॥ हे वीर ! अत्यन्त स्वरूपवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अतिरिक्त और किसीको मैं नहीं वरूगी, वह अनाथके आश्रय मुकुन्द भगवान् मेरे ऊपर प्रसन्न हों ॥ २१ ॥ मैं कालिन्दी नामसे विख्यात हूँ और

तामासाद्य वरारोहां सुद्विजां रुचिराननाम् ॥ पप्रच्छ प्रेषितः सख्या फाल्गुनः प्रमदोत्तमाम् ॥ १८ ॥ का त्वं कस्यासि सुश्रोणि कुतोऽसि किं चिकीर्षसि ॥ मन्ये त्वां पतिमिच्छंतीं सर्वं कथय शोभने ॥ १९ ॥ कालिंद्युवाच ॥ अहं देवस्य सवितुर्दुहिता पतिमिच्छती ॥ विष्णुं वरेण्यं वरदं तपः परममास्थिता ॥ २० ॥ नान्यं प्रतिं वृणे वीर तमृते श्रीनिकेतनम् ॥ तुष्यतां मे स भगवान्मुकुन्दोऽनाथसंश्रयः ॥ २१ ॥ कालिंदीति समाख्याता वसामि यमुनाजले ॥ निर्मिते भवने पित्रा यावदच्युतदर्शनम् ॥ २२ ॥ तथाऽवदद्गुडाकेशो वासुदेवाय सोऽपि ताम् ॥ रथमारोप्य तद्विद्वान्धर्मराजमुपागमत् ॥ २३ ॥ यदैव कृष्णः संदिष्टः पार्थानां परमाद्भुतम् ॥ कारयामास नगरं विचित्रं विश्वकर्मणा ॥ २४ ॥ भगवांस्तत्र निवसन्स्वानां प्रियचिकीर्षया ॥ अग्नये खांडवं दातुमर्जुनस्यास सारथिः ॥ २५ ॥

मेरे पिता सूर्यदेवने यमुनाजलमें स्थान बना दिया है, इसलिये जबतक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन न होगा, तबलों यहाँ वास करूंगी ॥२२॥ यह सुन अर्जुन श्रीकृष्णचन्द्रके पास [illegible] कालिन्दीके सब वचन कहे, कालिन्दी मेरे लिये तप करती है, यह बात जान श्रीकृष्णचन्द्र कालिन्दीको रथमें बैठाय धर्मराज [illegible] के पास आये ॥ २३ ॥ उस समय पाण्डवोंकी आज्ञासे श्रीकृष्णचन्द्रने देवताओंके कारीगर विश्वकर्मासे कहकर पाण्डवोंके लिये [illegible] अद्भुत नगर बनवाये ॥ २४ ॥ पाण्डवोंका भला चाहनेके लिये इन्द्रप्रस्थमें वास करनेवाले

श्रीकृष्णभगवान् अग्निको खांडववन चरानेके लिये अर्जुनके सारथी हुए ॥ २५ ॥ हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! तब उस अग्निने प्रसन्न होकर अर्जुनको धनुष, श्वेत घोड़े, तीरोंसे भरा तरकस और जो अस्त्रवालोंसे भी न कटे, ऐसा एक कवच दिया ॥ २६ ॥ और वहाँ इन्होंने अग्निसे मयनाम दैत्यको बचाया, इसलिये उसने प्रसन्न होकर पाण्डवोंको एक सभा दी, जिस सभामें जलमें थल और स्थलमें जल इस प्रकार देखकर दुर्योधनकी दृष्टिमें भ्रम हुआ ॥ २७ ॥ राजा युधिष्ठिरसे आज्ञा पाय और सुहृदोंमें बड़ाई पाय श्रीकृष्णचन्द्र सात्यकी यादवोंको संग लेकर फिर द्वारका

सोऽग्निस्तुष्टो धनुरदाद्धयाञ्श्वेतान्रथं नृप ॥ अर्जुनायाक्षयौ तूणौ वर्म चाभेद्यमस्त्रिभिः ॥ २६ ॥ मयश्च मोचितो वह्नेः सभां सख्य उपाहरत् ॥ यस्मिन्दुर्योधनस्यासीज्जलस्थलदृशि भ्रमः ॥ २७ ॥ स तेन समनुज्ञातः सुहृद्भिश्चानुमोदितः ॥ आययौ द्वारकां भूयः सात्यकिप्रमुखैर्वृतः ॥ २८ ॥ अथोपयेमे कालिंदीं सुपुण्यर्त्वृक्ष ऊर्जिते ॥ वितन्वन्परमानंदं स्वानां परममंगलम् ॥ २९ ॥ विंदानुविंदावावंत्यौ दुर्योधनवशानुगौ ॥ स्वयंवरे स्वभगिनीं कृष्णे सक्तां न्यषेधताम् ॥ ३० ॥ राजाधिदेव्यास्तनयां मित्रविंदां पितृष्वसुः ॥ प्रसह्य हृतवान्कृष्णो राजन्राज्ञां प्रपश्यताम् ॥ ॥ ३१ ॥ नग्नजिन्नाम कौसल्य आसीद्राजातिधार्मिकः ॥ तस्य सत्याऽभवत्कन्या देवी नाग्नजिती नृप ॥ ३२ ॥

पुरीमें आये ॥ २८ ॥ इसके उपरान्त सुन्दर पवित्र ऋतु नक्षत्रमें कालिन्दीका पाणिग्रहण किया और फिर अनेक प्रकारसे परमरूप श्रीकृष्णचन्द्र अपने यादवोंको सुख देनेलगे ॥ २९ ॥ उज्जैनपुरीके रहनेवाले राजा विन्द और अनुविन्दकी बहनने श्रीकृष्णचन्द्रको स्वयंवरमें वरनेकी इच्छा की परन्तु उन दोनों भाइयोंने मने किया, क्योंकि वह दुर्योधनके आधीन थे ॥ ३० ॥ हे राजन् वासुदेवकी बहन राजाधिदेवीकी पुत्री मित्रविन्दाको श्रीकृष्णचन्द्र सब राजाओंके देखते बलपूर्वक हरण करके लेगये * ॥ ३१ ॥ हे राजा परीक्षित् ! अयोध्या पुरीका पालन करनेवाला बडा धर्मात्मा

* शंका–धर्मशास्त्रमें लिखा है कि फूफीकी लडकी बहिन होती है फिर श्रीकृष्णने फूफीकी लडकीके साथ विवाह क्यों किया ?

उत्तर–पूर्व जन्ममें वसुदेवजी तप करते थे, तब वसुदेवजीकी जो दासी थीं सो सब वसुदेवजीकी सेवामें लग रही थीं जब भगवान्ने वसुदेवको वरदान दिया कि, तुम्हारे पुत्र होगा, तब लक्ष्मीजी भी वसुदेवजीने दासियोंको वरदान दिया कि, हे दासियो ! तुम्हारी सबकी हम बहुतसी कन्या होवेंगी, इस प्रकार भगवान् और लक्ष्मीके वचनसे प्रथमकी जो, वासुदेवजीकी दासी थीं सो सब इस जन्ममें वसुदेवजीकी

राजा नग्नजित् नामसे विख्यात था, उस राजाके प्रकाशमान सत्या नामकी एक कन्या उत्पन्न हुई कि, जिसका उपनाम नाग्नजिती भी प्रसिद्ध था ॥ ३२ ॥ राजाने यह प्रतिज्ञा करी कि, जो वीरपुरुषकी गंध भी न सहसकें ऐसे दुष्ट, तीखे सींगोंवाले, अति दुर्धर्ष सात बैलोंको जीते वह मेरी पुत्रीसे विवाह करेगा, अनेक राजा मार खाकर फिर गये परन्तु कोई भी जीतनेको समर्थ न हुआ ॥३३॥ यहाँ यादवपति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सुना कि, जो बैलोंको जीते, उससे कन्या विवाह करे, यह बात सुनकर बड़ी भारी सेनाको संग लेकर अयोध्यापुरीमें आये ॥ ३४ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! राजा नग्नजितने देखा कि, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आये हैं, इसलिये अत्यन्त प्रसन्न हो उठकर "भले आये महाराज" इस प्रकार प्रशंसा करके सुन्दर

न तां शेकुर्नृपा वोढुमजित्वा सप्त गोवृषान् ॥ तीक्ष्णशृंगान्सुदुर्धर्षान्वीरगंधासहान्खलान् ॥ ३३ ॥ तां श्रुत्वा वृषजिल्लभ्यां भगवान्सात्त्वतां पतिः ॥ जगाम कौसल्यपुरं सैन्येन महता वृतः ॥ ३४ ॥ स कोसलपतिः प्रीतः प्रत्युत्थानासनादिभिः ॥ अर्हणेनापि गुरुणापूजयत्प्रतिनंदितः ॥ ३५ ॥ वरं विलोक्याभिमतं समागतं नरेंद्रकन्या चकमे रमापतिम् ॥ भूयादयं मे पतिराशिषोऽमलाः करोतु सत्या यदि मे धृतो व्रतैः ॥ ३६ ॥ यत्पादपंकजरजः शिरसा बिभर्ति श्रीरब्जजः सगिरिशः सह लोकपालैः ॥ लीलातनूः स्वकृतसेतुपरीप्सयेशः काले दधत्स भगवान्मम केन तुष्येत् ॥ ३७ ॥

आसन बिछाय चरण धोकर पूजाकी सामग्रियोंसे उनका पूजन करनेलगा ॥ ३५ ॥ राजा नग्नजित्की कन्या लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचंद्रको आया हुआ देख और अपने योग्य वर जान, इनकी इच्छा करके कहनेलगी कि, जो मैंने श्रद्धासहित व्रत किये हैं, तो कमलनयन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मेरे पति हों और मेरा मनोरथ सत्य हो ॥ ३६ ॥ जिन भगवान्के चरणकमलकी रजको लक्ष्मी और कमलयोनि ब्रह्मा वा महादेव और लोकपाल संपूर्ण शिरपर धारण करते हैं और जो अपनी बँधीहुई मर्यादा पालनेकी इच्छासे समयानुसार लीलापूर्वक नृसिंहादि अवतार धारण करते हैं, वह

---

—बहिनें हुईं, उन वसुदेवकी बहिनकी पुत्री लक्ष्मी हुई, अपने वचनके प्रमाणसे, लक्ष्मीरूप जो वसुदेवकी बहिनकी लड़की उनका भगवान् विना दूसरा पुरुष कैसे विवाह करेगा ? इसलिये भगवान्ने जाना कि, हमारी बहिन है इनको हम विवाह करेंगे तो बड़ा पाप होगा ऐसा जानते थे तो भी विवाह किया ।

भगवान् मेरे ऊपर प्रसन्न हों ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त भलीभाँति विधिपूर्वक पूजा करके राजा नग्नजित् कहनेलगे कि, हे नारायण ! हे जगत्पते ! हे आनन्दसे पूर्ण ! आपकी मैं तुच्छ क्या पूजा करूं ? ॥ ३८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षि त् ।सनपर विराजमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने मुसकातेहुए मेघके समान गंभीर वाणीसे राजा नग्नजितके प्रति कहा ॥ ३९ ॥ हे राजन् नग्नजित् ! विद्वान् पुरुष कहते हैं कि, मांगना अत्यन्त बुरा है, तोभी स्नेहके वश होकर मैं आपकी कन्या मागता हूं; कुछ मूल्यके देनेवाले हम नहीं हैं ॥ ४० ॥ राजा नग्नजितने कहा कि, हे नाथ ! सब गुण जिनमें विद्यमान और लक्ष्मी सदा जिनके अंगमें वास करै ऐसे सर्वगुणालंकृत तुमसे अधिक संसारमें कौन वर है, जिसको

अर्चितं पुनरित्याह नारायण जगत्पते ॥ आत्मानंदेन पूर्णस्य करवाणि किमल्पकः ॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तमाह भगवान्हृष्टः कृतासनपरिग्रहः ॥ मेघगंभीरया वाचा सस्मितं कुरुनंदन ॥ ३९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ नरेंद्र याञ्चा कविभिर्विगर्हिता राजन्यबंधोर्निजधर्मवर्तिनः ॥ तथापि याचे तव सौहृदेच्छया कन्यां त्वदीयां न हि शुल्कदा वयम् ॥४०॥ राजोवाच ॥ कोऽन्यस्तेऽभ्यधिको नाथ कन्यावर इहेप्सितः ॥ गुणैकधाम्नो यस्यांगे श्रीर्वसत्यनपायिनी ॥ ४१ ॥ किं त्वस्माभिः कृतः पूर्वं समयः सात्त्वतर्षभ ॥ पुंसां वीर्यपरीक्षार्थं कन्यावरपरीप्सया ॥ ४२ ॥ सप्तैते गोवृषा वीर दुर्दान्ता दुरवग्रहाः ॥ एतैर्भग्नाः सुबहवो भिन्नगात्रा नृपात्मजाः॥४३॥यदीमे निगृहीताः स्युस्त्वयैव यदुनंदन ॥ वरो भवानभिमतो दुहितुर्मे श्रियः पते॥४४॥ एवं समयमाकर्ण्य बद्धा परिकरं प्रभुः ॥ आत्मानं सप्तधा कृत्वा न्यगृह्णाल्लीलयैव तान् ॥४५॥

मैं अपनी कन्या दूंगा ? ॥ ४१ ॥ हे यादवोंमें श्रेष्ठ ! पुरुषोंमें पराक्रमकी परीक्षा लेनेके कारण और कन्याके वरकी परीक्षाके लिये हमने प्रथम एक प्रतिज्ञा करी है ॥ ४२ ॥ हे वीर कृष्ण ! इन शिक्षा रहित और पकड़नेमें न आवैं, ऐसे बैलोंको जो जीतै, वह कन्याको वरै, यह बात सुन बहुतसे राजपुत्र यहाँ आये परन्तु इनसे अपना शरीर जर्जरितही कराकर चलेगये ॥ ४३ ॥ हे यदुनन्दन ! हे लक्ष्मीपति ! जो तुम इन बैलोंको जीतलो, तो निश्चय मेरी कन्याका विवाह करो ॥ ४४ ॥ सामर्थ्यवान् श्रीकृष्णचन्द्र इस प्रकार राजा नग्नजित्का वचन

सुनकर फेंट बाँध अपने सात रूप धारणकर लीलापूर्वकही बैलोंको पकडनेलगे ॥ ४५ ॥ गर्व और शक्ति नाश करके उन बैलोंको शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र रस्सियोंसे बाँधकर, जैसे बालक काष्ठके बैलको खैंचता है, ऐसेही खैंचने लगे ॥ ४६ ॥ इसके उपरान्त अत्यन्त आश्चर्यमान राजा नग्नजित् प्रसन्न होकर श्रीकृष्णचन्द्रको अपनी कन्या देनेका उद्योग करनेलगा और सामर्थ्यवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने समान कन्याका विधिपूर्वक पाणिग्रहण किया ॥ ४७ ॥ राजा नग्नजित्की रानी अपनी कन्याके प्रियपति श्रीकृष्णचन्द्रको वर पाकर परमआनन्दित हुई और बड़ा उत्सव हुआ ॥ ४८ ॥ शंख, भेरी, नगारे बजने लगे, गीतोंका शब्द सुनाई दिया, ब्राह्मणोंने अनेक आशीर्वाद दिये और सुन्दर वस्त्र मालाओंसे

बद्धा तान्दामभिः शौरिर्हतदर्पान्हतौजसः ॥ व्यकर्षल्लीलया बद्धान्बालो दारुमयान्यथा ॥ ४६ ॥ ततः प्रीतः सुतां राजा ददौ कृष्णाय विस्मितः ॥ तां प्रत्यगृह्णाद्भगवान्विधिवत्सदृशीं प्रभुः ॥ ४७ ॥ राजपत्न्यश्च दुहितुः कृष्णं लब्ध्वा प्रियं पतिम् ॥ लेभिरे परमानदं जातश्च परमोत्सवः ॥ ४८ ॥ शखभेर्यानकाः नेदुर्गीतवाद्यद्विजाशिषः ॥ नरा नार्यः प्रमुदिताः सुवासस्स्रगलंकृताः ॥ ४९ ॥ दशधेनुसहस्राणि पारिबर्हमदाद्विभुः ॥ युवतीनां त्रिसाहस्रं निष्कग्रीवसुवाससाम् ॥ ५० ॥ नवनागसहस्राणि नागाच्छतगुणान्रथान् ॥ रथाच्छतगुणानश्वानश्वाच्छतगुणान्नरान् ॥ ॥ ५१ ॥ दंपती रथमारोप्य महत्या सेनया वृतौ ॥ स्नेहप्रक्लिन्नहृदयो यापयामास कोसलः ॥ ५२ ॥ श्रुत्वैतद्रुरुधुर्भूपा नयंतं पथि कन्यकाम् ॥ भग्नवीर्याः सुदुर्मर्षा यदुभिर्गोवृषैः पुरा ॥ ५३ ॥

शोभायमान सब नर नारी प्रसन्न होगये ॥ ४९ ॥ सामर्थ्यवान् राजा नग्नजित्ने यौतुकमें दशहजार गौवें दीं और धुकधुकी कंठमें पहरे सुन्दर वस्त्राभूषणोंसे शोभायमान तीनहजार दासियें दीं ॥ ५० ॥ नौहजार हाथी और हाथियोंसे सौगुणे अर्थात् नौलाख रथ, रथोंसे सौगुणे अर्थात् नौ करोड घोड़े दिये और घोडोंसे सौगुण अर्थात् एक अर्ब मनुष्य दिये ॥ ५१ ॥ स्नेहसे व्याप्त हृदय कौशलदेशका राजा नग्नजित् अपनी कन्या सहित श्रीकृष्णको रथमें बैठाल और बहुतसी सेना संग लेकर पहुँचाने चला ॥ ५२ ॥ जिनका पुरुषार्थ प्रथम यादव और बैलोंसे भंग होगया

था वह राजा यह बात सुनकर न सहसके और कन्याको लेजातेहुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मार्गमें रोकलिया ॥ ५३ ॥ श्रीकृष्णके प्यार करने वाले गांडीव धनुषधारी अर्जुनने बाण चलाकर समस्त राजाओंको क्षणभरमें सिंह जैसे वनके छोटे छोटे जीव व मृगोंको भगादेता है उसी प्रकार भगादिया ॥ ५४ ॥ इसप्रकार यादवोंमें श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र दहेज लेकर द्वारकापुरीमें आय सत्यारानीसे रमण करनेलगे ॥ ५५ ॥ वसुदेवकी बहन श्रुतिकीर्तिकी पुत्री केकयदेशोत्पन्न भद्राको संतर्दनादि भाइयोंके देनेपर श्रीकृष्णचन्द्रने ब्याहा ॥ ५६ ॥ सुन्दर लक्षणवाली मद्रदेशके राजाकी कन्या लक्ष्मणाको गरुड जैसे अमृत लाते हैं, उसी प्रकार अकेले श्रीकृष्णचन्द्र हरकर ले आये ॥ ५७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा

तानस्यतः शरव्रातान्बंधुप्रियकृदर्जुनः ॥ गांडीवी कालयामास सिंहः क्षुद्रमृगानिव ॥५४॥ पारिबर्हमुपागृह्य द्वारकामेत्य सत्यया ॥ रेमे यदूनामृषभो भगवान्देवकीसुतः ॥ ५५ ॥ श्रुतकीर्तेः सुतां भद्रामुपयेमे पितृष्वसुः ॥ कैकेयीं भ्रातृभिर्दत्तां कृष्णः संतर्दनादिभिः ॥ ५६ ॥ सुतां च मद्राधिपतेर्लक्ष्मणां लक्षणैर्युताम् ॥ स्वयंवरे जहारैकः ससुपर्णः सुधामिव ॥ ५७ ॥ अन्याश्चैवंविधा भार्याः कृष्णस्यासन्सहस्रशः ॥ भौमं हत्वा तन्निरोधादाहृताश्चारुदर्शनाः ॥ ५८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्धे अष्टमहिष्युद्वाहो नामाष्टपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥ राजोवाच ॥ यथा हतो भगवता भौमो येन च ताः स्त्रियः ॥निरुद्धा एतदाचक्ष्व विक्रमं शार्ङ्गधन्वनः ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इंद्रेण हृतच्छत्रेण हृतकुण्डलबंधुना ॥ हृतामराद्रिस्थानेन ज्ञापितो भौमचेष्टितम् ॥ २ ॥

परीक्षित् ! श्रीकृष्णकी भौमासुरके बन्दीखानेसे छुडाईहुई सुन्दर स्वरूपवान् हजारों स्त्री और भी थीं॥५८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामष्टमहिष्युद्वा हो नामाष्टपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥५८॥ दोहा–उनसठवें अध्यायमें, भौमासुरको मार । इन्द्र पराभव कर हरी, कन्या वरीं हजार ॥१॥ राजा परीक्षित्‌ने कहा कि, हे व्यासपुत्र शुकदेवजी ! श्रीकृष्णचन्द्रने जिस प्रकार भौमासुरको मारा और जैसे भौमासुरने स्त्रियें रोकीं यह सम्पूर्ण कथा और शार्ङ्गधनुषधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका पराक्रम हमारे सन्मुख वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज ! जब देवराज इन्द्रने श्रीकृष्णचन्द्रसे आनकर कहा कि, हे भगवन् ! मेरा छत्र अदितिके कुण्डल भौमासुर हरकर

लेगया और अमराद्रि सुमेरुके मणिपर्वत स्थानमें उसने अपना अधिकार करलिया है और हमें अत्यन्तही दुःखित कर दिया है, देवराजकी यह बात सुनकर ॥ २ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र पक्षिराज गरुडपर सवार हो सत्यभामा रानीको संग ले प्राग्ज्योतिषनामक भौमासुरके नगरमें गये जहाँ पर्वत, शस्त्र, जल, अग्नि और पवनके किले थे, जिनमें कोई प्रवेश न करसके ऐसा भयानक गढ़ और मुरदैत्यकी हजारों दृढ़ फाँसियों करके चारों ओरसे व्याप्त था ॥ ३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रने गदासे गिरिदुर्ग तोडा, शस्त्रदुर्ग बाणोंसे, चक्रसे अग्निदुर्ग तोडा, इसके उपरान्त जलदुर्ग और पवनदुर्गको तोड, इसीप्रकार मुरदैत्यकी फाँसियोंको काटडाला ॥ ४ ॥ शंख बजनेके शब्दसे अनेक युद्धके यंत्र उलटे चलनेलगे और

सभार्यो गरुडारूढः प्राग्ज्योतिषपुरं ययौ ॥ गिरिदुर्गैश्शस्त्रदुर्गैर्जलाग्न्यनिलदुर्गमम् ॥ मुरपाशायुतैर्घोरैर्दृढैः सर्वत्र आवृ तम् ॥३॥ गदया निर्बिभेदाद्रीञ्शस्त्रदुर्गाणि सायकैः ॥ चक्रेणाग्निं जलं वायुं मुरपाशांस्तथासिना ॥ ४ ॥ शंखनादेन यंत्रा णि हृदयानि मनस्विनाम् ॥ प्राकारं गदया गुर्व्या निर्बिभेद गदाधरः ॥ ५ ॥ पांचजन्यध्वनिं श्रुत्वा युगांताशनिभी षणम् ॥ मुरः शयान उत्तस्थौ दैत्यः पंचशिरा जलात् ॥ ६ ॥ त्रिशूलमुद्यम्य सुदुर्निरीक्षणो युगांतसूर्यानलरोचिरु ल्बणः ॥ ग्रसंस्त्रिलोकीमिव पंचभिर्मुखैरभ्यद्रवत्तार्क्ष्यसुतं यथोरगः ॥ ७ ॥ आविध्य शूलं तरसा गरुत्मते निरस्य वक्रै र्व्यनयत्स पंचभिः ॥ स रोदसी सर्वदिशोंबरं महानापूरयन्नंडकटाहमावृणोत् ॥ ८ ॥

शूरवीरोंके हृदय व मन थरथर काँपनेलगे, तब गदाधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने बडी गदासे भौमासुरकी नगरीके कोटको तोडडाला ॥ ५ ॥ प्रलयकालीन वज्रके शब्दके समान भयंकर शब्दवाले पांचजन्य शंखका शब्द सुनकर पाँच मुखवाला मुरदैत्य जो जलके भीतर सो रहा था, सो उठा ॥ ६ ॥ अति खोटी दृष्टि प्रलयकालके सूर्य और अग्निके समान तेज, भयंकर रूपवाला मुरदैत्य त्रिशूल हाथमें ले पाँचों मुख फाड़कर, मानों त्रिलोकीको निगल जायगा इस प्रकार दौड़ताहुआ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख आया जैसे गरुड़ सर्पोंके सन्मुख जाता है ॥ ७ ॥ और बडे जोरसे त्रिशूलको फिराय गरुड़पर चला पाँचों मुख फाडकर महाघोर शब्द किया, उस शब्दका नाद अंतरिक्ष, पृथ्वी, सम्पूर्ण दिशओंमें

फैलकर ब्रह्माण्डमें व्याप्त होगया ॥ ८ ॥ उस समय श्रीकृष्णचन्द्रने गरुडके ऊपर त्रिशूल आता देखकर अपने बाणोंसे तीन टुकड़े करदिये और मुर दैत्यके पाँचों मुखोंमें पाँच बाण मारे, तब मुरदैत्य अत्यन्त क्रोधित होकर श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर गदा चलानेलगा ॥ ९॥ तब भगवान्‌ने संग्राममें आतीहुई उस गदाके हजारों टुकडे करडाले, उस समय भुजाओंको उठाय दौडकर सन्मुख आये हुये मुरदैत्यका शिर श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वक अपने चक्रसे काटलिया ॥ १० ॥ जिस प्रकार इन्द्रके वज्रसे पर्वतका शिखर कटकर गिर पडता है, उसी प्रकार मस्तक कटनेपर प्राणमुक्त हो वह जलमें गिरगया, उसके जो अति बलवान् सात पुत्र थे, वह पिताके दुःखसे अत्यन्त दुखी हो, महाक्रोधकर बदला लेनेके लिये आये ॥ ११ ॥

**तदा पतद्वै त्रिशिखं गरुत्मते हरिः शराभ्यामभिनत्रिधौजसा ॥ मुखेषु तं चापि शरैरताडयत्तस्मै गदां सोऽपि रुषा व्यमुञ्चत ॥ ९ ॥ तामापतंतीं गदया गदां मृधे गदाग्रजो निर्बिभिदे सहस्रधा ॥ उद्यम्य बाहूनभिधावतोऽजितः शिरांसि चक्रेण जहार लीलया ॥ १० ॥ व्यसुः पपातांभसि कृत्तशीर्षो निकृत्तशृंगोऽद्रिरिवेंद्रतेजसा ॥ तस्यात्मजाः सप्त पितुर्वधातुराः प्रतिक्रियामर्षजुषः समुद्यताः ॥ ११ ॥ ताम्रोंतरिक्षः श्रवणो विभावसुर्वसुर्नभस्वानरुणश्च सप्तमः ॥ पीठं पुरस्कृत्य चमूपतिं मृधे भौमप्रयुक्ता निरगन्धृतायुधाः ॥ १२ ॥ प्रायुंजतासाद्य शरानसीन्गदाः शक्त्यृष्टिशूलान्यजिते रुषोल्बणाः ॥ तच्छस्त्रकूटं भगवान्स्वमार्गणैरमोघवीर्यस्तिलशश्चकर्त ह ॥ १३ ॥ तान्पीठमुख्याननयद्यमालयं निकृत्तशीर्षोरुभुजांघ्रिवर्मणः ॥ स्वानीकपानच्युतचक्रसायकैस्तथा निरस्तान्नरको धरासुतः ॥ १४ ॥**

ताम्र, अंतरिक्ष, श्रवण, पिभाँवसु, वसुं, नभस्वान् और सातवां अरुंण यह सब पीठनाम सेनापतिको आगे कर भौमासुरकी प्रेरणासे शस्त्र लेलेकर रणभूमिमें आये ॥ १२ ॥ अत्यन्त क्रोध करके भयानक मुरदैत्यके पुत्र आकर श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर बाण, तलवार, गदा, बर्छी, गुर्ज और त्रिशूल इत्यादि शस्त्र चलानेलगे, तब महापराक्रमी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने बाणोंसे उनके चलायेहुये शस्त्रोंको क्षणभरमें तिलके समान काट डाला ॥ १३ ॥ पीठ आदि मुरदैत्यके पुत्रोंके शिर, ऊरू, भुजा, पाँव, कवच इत्यादि काट और उनको मारकर श्रीकृष्णचन्द्रने यमलोक भेज

दिया, तब पृथ्वीका पुत्र नरकासुर श्रीकृष्णचन्द्रके चक्र और बाणोंसे अपने सब सेनापतियोंका नाश देखकर ॥ १४ ॥ महाक्रोधित हो समुद्रसे प्रगटहुए मद झरते हाथियोंकी सेना लेकर बाहर निकला सूर्यके ऊपर जिसप्रकार बिजली सहित मेघ आता है, उसी प्रकार गरुड़के ऊपर सत्यभामा सहित श्रीकृष्णचन्द्रको विराजमान देख भौमासुर बरछी चलानेलगा और सम्पूर्ण योद्धा भी प्रहार करनेलगे ॥ १५ ॥ गदके बड़े भाई श्रीकृष्णचन्द्रने चित्र विचित्र पंखवाले बाणोंसे भौमासुरकी सेनाको काट फिर क्षणमात्रमें तीखे बाणोंसे भुजा, ऊरू, गर्दन और अंग काट हाथी घोड़ोंको मार छिन्न भिन्न करदिया ॥१६॥ हे कौरवोंके आनन्द देनेवाले परीक्षित् ! जो जो शस्त्र योद्धाओंने चलाये, उन सबको भगवान् श्रीकृष्ण

**निरीक्ष्य दुर्मर्षण आस्रवन्मदैर्गजैः पयोधिप्रभवैर्निराक्रमत् ॥ दृष्ट्वा सभार्यं गरुडोपरि स्थितं सूर्योपरिष्टात्सतडिद्घनं यथा ॥ कृष्णं स तस्मै व्यसृजच्छतघ्नीं योधाश्च सर्वे युगपत्स्म विव्यधुः ॥ १५ ॥ तद्भौमसैन्यं भगवान्गदाग्रजो विचित्रवाजैर्निशितैः शिलीमुखैः ॥ निकृत्तबाहूरुशिरोंघ्रिविग्रहं चकार तर्ह्येव हताश्वकुंजरम् ॥ १६ ॥ यानि योधैः प्रयुक्तानि शस्त्रास्त्राणि कुरूद्वह ॥ हरिस्तान्यच्छिनत्तीक्ष्णैः शरैरेकैकशस्त्रिभिः ॥ १७ ॥ उह्यमानः सुपर्णेन पक्षाभ्यां निघ्नता गजान् ॥ गरुत्मता हन्यमानास्तुंडपक्षनखैर्गजाः ॥ १८ ॥ पुरमेवाविशन्नार्त्ता नरको युध्ययुध्यत ॥ दृष्ट्वा विद्रावितं सैन्यं गरुडेनार्दितं स्वकम् ॥ १९ ॥ तं भौमः प्राहरच्छक्त्या वज्रः प्रतिहतो यतः ॥ नाकंपत तया विद्धो मालाहत इव द्विपः ॥ २० ॥**

चन्द्रने तीक्ष्ण तीन तीन बाणोंसे एक एक टूककर काटडाला ॥ १७ ॥ श्रीकृष्णको अपने ऊपर चढायेहुये गरुड़जीने भी अपनी चोंच और पंखोंसे हाथियोंको मार मारकर व्याकुल कर दिया ॥ १८ ॥ और वह अत्यन्त पीड़ित होकर पुरमें प्रवेश करगये, तब नरकासुरने युद्ध करतेहुए गरुडसे पीडित अपनी सेनाको भागीहुई देखा ॥ १९ ॥ भौमासुरने महापैनी धारवाली गरुड़जीको बरछी मारी, जिससे वज्र रुकगया था, परन्तु जैसे मालाके प्रहारको हाथी कुछ नहीं गिनता, उसी प्रकार गरुड़जी उसके प्रहारसे कुछ भी व्यथित नहीं हुये ॥ २० ॥

तब भौमासुरने अपना उद्यम वृथा देख श्रीकृष्णके मारनेको त्रिशूल हाथमें लिया, परन्तु हे परीक्षित् ! उस शूलको छोडनेसे प्रथमही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने चक्रसे हाथीपर बैठेहुये भौमासुरका शिर काट डाला ॥ २१ ॥ हे राजन् ! जिस समय कुण्डलों सहित मनोहर किरीटसे शोभायमान भौमासुरका शिर कटकर पृथ्वीमें सुशोभित हुआ, उस समय दैत्योंने हाहाकार किया और ऋषि, देवता धन्य धन्य कहते भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूलोंकी वर्षाकर स्तुति करनेलगे ॥२२॥ भौमासुरके मरने उपरान्त पृथ्वीने श्रीकृष्णचन्द्रके पास आकर तपायमान सुवर्णमें जडे रत्नोंसे प्रकाशमान कुण्डल वैजयन्ती माला और प्रचेताका छत्र तथा महामणि दिये॥२३॥हे नृपोत्तम ! उस समय पृथ्वी विश्वके ईश्वर देवताओंमें

शूलं भौमोऽच्युतं हंतुमाददे वितथोद्यमः ॥ तद्विसर्गात्पूर्वमेव नरकस्य शिरो हरिः ॥ अपाहरद्गजस्थस्य चक्रेण क्षुरनेमिना ॥ २१ ॥ सकुंडलं चारुकिरीटभूषणं बभौ पृथिव्यां पतितं समुज्ज्वलत् ॥ हाहेति साध्वित्यृषयः सुरेश्वरा माल्यैर्मुकुंदं विकिरंत ईडिरे ॥२२॥ ततश्च भूः कृष्णमुपेत्य कुंडले प्रतप्तजांबूनदरत्नभास्वरे ॥ सवैं जयंत्या वनमालया ऽऽर्पयत्प्राचेतसं छत्रमथो महामणिम् ॥ २३ ॥ अस्तौषीदथ विश्वेशं देवी देववरार्चितम् ॥ प्रांजलिः प्रणता राजन्भक्तिप्रवणया धिया ॥ २४ ॥ भूमिरुवाच ॥ नमस्ते देवदेवेश शंखचक्रगदाधर ॥ भक्तेच्छोपात्तरूपाय परमात्मन्नमोऽस्तु ते ॥ २५ ॥ नमः पंकजनाभाय नमः पंकजमालिने ॥ नमः पंकजनेत्राय नमस्ते पंकजांघ्रये ॥ २६ ॥ नमो भगवते तुभ्यं वासुदेवाय विष्णवे ॥ पुरुषायादिबीजाय पूर्णबोधाय ते नमः ॥ २७ ॥

श्रेष्ठ ब्रह्मादिकोंमे पूजित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख दोनों हाथ जोड नम्र हो, भक्ति और श्रद्धासहित स्तुति करनेलगी ॥ २४ ॥ पृथ्वीने पुत्रके लिये तपस्या की थी,तब देवताओंने प्रसन्न होकर पुत्र होनेका वर दिया उसी वरके प्रभावसे भौमासुर उत्पन्न हुआ, पृथ्वीने कहा कि, हे देव देव ! हे शंख, चक्र, गदा, पद्मधारी ! हे परमात्मन् ! भक्तोंकी रक्षा करनेके लिये साकार रूप धारण करनेवाले.आपको नमस्कार है ॥२५॥ जिनकी नाभिमें कमल, कमलकी माला धारण करनेवाले कमलनेत्र और कमलके समान चरण रखनेवाले आपको नमस्कार है॥२६॥भगवान् वासुदेव सम्पूर्ण

प्राणी जिनमें वास करें, विष्णु अर्थात् सबके हृदयमें व्यापक, समस्त कार्योंके आदिकारण पूर्णज्ञानस्वरूप आपको नमस्कार है ॥ २७ ॥ आप जन्म
रहित हो, इस विश्वके उत्पत्तिकर्त्ता हो, ब्रह्म हो, इसीलिये अजन्मा हो, अनन्तशक्ति हो, इसीसे विश्वके उत्पत्ति कर्त्ता हो, यदि कोई कहे कि, पित्रादि
तो पुत्रादिकोंके उत्पत्तिकर्त्ता हैं और पित्रादिकोंके उत्पत्ति कर्त्ता उनके पूर्वपुरुष हैं और पूर्व पुरुषोंके उत्पत्तिकर्त्ता पंचभूतहैं और पंचभूतोंका अपने
कर्मद्वारा जीव है, मैं क्या करूं इसके उत्तरमें पृथ्वी कहैहै कि, हे कार्यकारणरूप ! हे संपूर्ण प्राणियोंके आत्मा ! हे परमात्मन् ! तुम सर्वरूप हो, इसलिये
तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ २८॥ यहाँ यह शंकाहै कि, तीन गुणोंसे इस विश्वको उत्पन्न, पालन और संहार करतेहैं और तीनों गुण मायाके अधीनहैं
और मायाका क्षोभ करनेवाला पुरुष है काल निमित्त है और यह बात प्रसिद्ध है, फिर मैं क्या करताहूं इसके उत्तरमें पृथ्वी कहतीहै कि, तुम आवरण

अजाय जनयित्रेऽस्य ब्रह्मणऽनतशक्तये ॥ परावरात्मन्भूतात्मन्परमात्मन्नमोऽस्तु ते ॥ २८ ॥ त्वं वै सिसृक्षू रज
उत्कटं प्रभो तमोनिरोधाय बिभर्ष्यसंवृतः ॥ स्थानाय सत्त्वं जगतो जगत्पते कालः प्रधानं पुरुषो भगवान्परः ॥ २९॥
अहं पयो ज्योतिरथानिलो नभो मात्राणि देवा मन इंद्रियाणि ॥ कर्ता महानित्यखिलं चराचरं त्वय्यद्वितीये भगवन्नयं
भ्रमः ॥३०॥ तस्यात्मजोऽयं तव पादपंकजं भीतः प्रपन्नार्तिहरोपसादितः ॥ तत्पालयैनं कुरु हस्तपंकजं शिरस्यमुष्या
खिलकल्मषापहम् ॥ ३१ ॥

रहित हो, हे समर्थ ! जिस समय आप विश्वके रचनेकी इच्छा करते हो, तब रजोगुणको धारण करते हो और हे जगत्पति।जगत्के पालन करनेको
सतोगुण धारण करते हो तथा नाशकरनेके लिये तमोगुणको धारण करतेहो, कालरूपहो, पुरुषरूप और सबसे परे हो इसलिये सबके उत्पन्नकर्त्ता
तुमही हो ॥ २९ ॥ हे ईश ! मुझे ( पृथ्वी ) जल, ज्योति, पवन, आकाश, शब्द, स्पर्श, रूप रस, गंध, देवता, मन, इन्द्रियाँ, अहंकार, तत्त्व और
समस्त स्थावर जंगम आपके अद्वितीय स्वरूपमें भ्रमसे भासते हैं ॥ ३० ॥ हे शरणागतोंके दुःखहर्त्ता ! यह भौमासुरका पुत्र भगदत्त भयभीतहोकर
तुम्हारे चरणोंमें आनकर पड़ा है सो तुम इसका पालन करो और सब क्लेशोंका शमन करनेवाला अपना हस्तकमल इसके मस्तकपर रक्खो ॥ ३१ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि भक्तिपूर्वक नम्र हो मधुरवाणीसे पृथ्वीने,जब इस प्रकार स्तुति और प्रार्थना की,तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसे अभयदान दे, सर्व सम्पत्तियुक्त भौमासुरके स्थानपर गये ॥ ३२ ॥ वहाँ जाकर श्रीकृष्णचन्द्रने सोलह हजार एक सौ कन्या भौमासुरके मंदिरमें देखीं, जिन्हें भौमासुर अपने पराक्रमसे बलत्कार हरलाया था ❋ ॥ ३३ ॥ इसके उपरान्त महाबलवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आया हुआ देख सम्पूर्ण स्त्रियें मोहित हो

शुक उवाच ॥ इति भूम्याऽर्थितो वाग्भिर्भगवान्भक्तिनम्रया ॥ दत्त्वाऽभयं भौमगृहं प्राविशत्सकलर्द्धिमत् ॥ ॥ ३२ ॥ तत्र राजन्यकन्यानां षट्सहस्राधिकायुतम् ॥ भौमाहृतानां विक्रम्य राजभ्यो ददृशे हरिः ॥ ३३ ॥ तं प्रविष्टं स्त्रियो वीक्ष्य नरवीरं विमोहिताः ॥ मनसा वव्रिरेऽभीष्टं पतिं देवोपसादितम् ॥ ३४ ॥ भूयात्पतिरयं मह्यं धाता तदनुमोदताम् ॥ इति सर्वाः पृथक् कृष्णे भावेन हृदय दधुः ॥ ३५ ॥ ताः प्राहिणोद्द्वारवतीं सुमृष्टविरजांबराः ॥ नरयानैर्महाकोशान्रथाश्वान्द्रविणं महत् ॥ ३६ ॥

कर दैवसे प्राप्त हुए मनोवांछित श्रीकृष्णचन्द्रको मनसे पति वरण करनेलगीं ॥ ३४ ॥ हे विधाता ! इन्हें ऐसी अनुमति दो कि, यह हमारे पति हों इस प्रकार सबकन्याओंने भक्तिभावसहित अपना अपना मन श्रीकृष्णचन्द्रमें लगाया ॥ ३५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन्हें उज्ज्वल व

❋ शंका–भौमासुर तो बडा बुद्धिमान् था, फिर कुमारी कन्याओंको क्यों हर हर इकट्ठा किया ? वह तो सब लडकियें थीं, उनका विवाह नहीं हुआ था, उनको राक्षसकर्म करनेके लिये हरकर ले आया उत्तर–राजाओंका अभिमान भजन करनेके लिये सब राजाओंकी कन्याओंको हरकर वह अपना विवाह करनेके लिये लाया था और राजालोग उसका कुछ भी नहीं करसके, तब नारदमुनिने विचारा कि, यह सब कन्या तो भगवान्की स्त्री होंगी, ऐसा विचारके भौमासुरसे मने करदिया कि, हे भौमासुर विना हमारी आज्ञा लिये इन कन्याओंके सग अपना विवाह मत करना, ऐसे कहकर भौमासुरको विवाह करनेकी आज्ञा नहीं दी, इन लडकियोंके सग भौमासुर विवाह करताही करता श्रीकृष्णने उसको मारडाला, कन्याओंको अपने आप वर लिया, इसलिये भौमासुरने राजकन्याओंको हरण किया था ॥

स्वच्छ वस्त्र पहराय पालकियोंमें बैठाय द्वारकापुरीको भेजदिया और साथही बड़े बड़े खजाने, रथ, घोडोंको भी भजे ॥ ३६ ॥ इसके उपरान्त चार चार दाँतके श्वेतरंग, शीघ्रगामी, चौंसठ ऐरावतकुलके हाथी श्रीकृष्णचन्द्रने द्वारकापुरीमें भेजे ॥ ३७ ॥ इसके पीछे जब भगवान् वासुदेवने इन्द्रलोकमें जाकर अदितिको कुण्डल दिये, तब इन्द्राणीसहित देवराज इन्द्रने सत्यभामा सहित श्रीकृष्णचन्द्रकी विधि पूर्वक पूजा करी ॥३८॥ सत्यभामाके कहनेसे श्रीकृष्णचन्द्र कल्पवृक्षको उखाड़,गरुडके ऊपर रख और इन्द्रसहित समस्त देवताओंको जीत द्वारकापुरीमें लेआये॥ ३९ ॥ और सत्यभामाके बगीचेको शोभायमान करनेके लिये कल्पवृक्ष उसके बगीचेमें लगाया, उसकी सुगन्धके मदके लोभी भौंरे स्वर्गसे पीछे पीछे

**ऐरावतकुलेभांश्च चतुर्दतांस्तरस्विनः ॥ पांडुरांश्च चतुष्षष्टिं प्रेषयामास केशवः ॥ ३७ ॥ गत्वा सुरेंद्रभवनं दत्त्वा ऽदित्यै च कुंडले ॥ पूजितस्त्रिदशेंद्रेण सहेंद्राण्या च स प्रियः ॥ ३८ ॥ चोदितो भार्ययोत्पाट्य पारिजातं गरुत्मति ॥ आरोप्य सेंद्रान्विबुधान्निर्जित्योपानयत्पुरम् ॥ ३९ ॥ स्थापितः सत्यभामाया गृहोद्यानोपशोभनः ॥ अन्वगुर्भ्रमराः स्वर्गात्तद्गंधासवलंपटाः ॥ ४० ॥ यया च आनम्य किरीटकोटिभिः पादौ स्पृशन्नच्युतमर्थसाधनम् ॥ सिद्धार्थ एतेन विगृह्यते महानहो सुराणां च तमो धिगाढ्यताम् ॥ ४१ ॥ अथो मुहूर्त एकस्मिन्नानागारेषु ताः स्त्रियः ॥ यथोपयेमे भगवांस्तावद्रूपधरोऽव्ययः ॥ ४२ ॥ गृहेषु तासामनपाय्यतर्क्यकृन्निरस्तसाम्यातिशयेष्ववस्थितः ॥ रेमे रमाभिर्निजकामसंप्लुतो यथेतरो गार्हकमेधिकांश्चरन् ॥ ४३ ॥**

चलेआये ॥ ४० ॥ हे राजन् ! प्रथम तो देवराज इन्द्रने कार्य सिद्ध करनेके लिये अपने किरीटोंके अग्रभाग भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंमें लगा नमस्कार करके उनकी प्रार्थना की और कार्य सिद्ध होनेपर भगवान्से विरोध किया, अहो ! देवताओंको बड़ा क्रोध आता है,धनिकताकोही धिक्कार है ॥ ४१ ॥ इसके उपरान्त एक मुहूर्तमात्रमें सोलह हजार एक सौ आठ महलमें सर्वत्र परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जितनी स्त्रियें थीं उनकेही स्वरूप धारण कर सबका यथायोग्य पाणिग्रहण किया ॥ ४२ ॥ जिनके घरके समान और कोई घर नहीं है, इस प्रकार उन रानियोंके घरोंमें सदा पूर्ण आनन्द स्वरूप रहते भी औरोंके समान गृहस्थधर्म करते अचिन्त्य कार्य करते अविनाशी भगवान् लक्ष्मीका अंशरूप स्त्रियोंके

साथ विहार करते थे ॥४३॥ हे परीक्षित! ब्रह्मादिक देवता जिनको मार्गके नहीं जानते, उन लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रको पति पाय वह स्त्रियें उनका निरंतर बढीहुई प्रीति और स्नेहभरे हास्यपूर्वक अवलोकन करती थीं और आनन्दपूर्वक नवीन२संगम भाषण और लज्जाका सेवन करती थीं॥४४॥ यद्यपि एक एक रानीके पास सौ सौ दासी हाथ जोड़े खडी रहतीथीं, परन्तु तो भी सामने जाकर लिवालाना, आसनको बिछाना, सुन्दर पूजा करनी चरण धोना, बीरा लगाना, चरण दाबने, पंखा करना, अतर लगाना, फूल चढ़ाना, केशोंका सँभालना, शय्या बिछाना, स्नान कराना और भेंट देना यह सेवा भलीप्रकार आपही करती थीं ॥४५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामेकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥५९॥

**इत्थं रमापतिमवाप्य पतिं स्त्रियस्ता ब्रह्मादयोऽपि न विदुः पदवीं यदीयाम् ॥ भेजुर्मुदाऽविरतमेधितयाऽनुरागहासावलोकनवसंगमजल्पलज्जाः ॥४४॥ प्रत्युद्गमासनवरार्हणपादशौचतांबूलविश्रमणवीजनगंधमाल्यैः ॥ केशप्रसारशयनस्नपनोपहार्यैर्दासीशता अपि विभोर्विदधुः स्म दास्यम् ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे नरकवधपारिजातहरणं नामैकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कर्हिचित्सुखमासीनं स्वतल्पस्थं जगद्गुरुम्॥पतिं पर्यचरद्भैष्मी व्यजनेन सखीजनैः ॥ १ ॥ यस्त्वेतल्लीलया विश्वं सृजत्यत्त्यवतीश्वरः ॥ स हि जातः स्वसेतूनां गोपीथाय यदुष्वजः ॥ २ ॥ तस्मिन्नंतर्गृहे भ्राजन्मुक्तादामविलंबिना ॥ विराजिते वितानेन दीपैर्मणिमयैरपि ॥ ३ ॥ मल्लिकादामभिः पुष्पैर्द्विरेफकुलनादिते ॥ जालरंध्रप्रविष्टैश्च गोभिश्चंद्रमसोऽमलैः ॥ ४ ॥**

दोहा—साठ हँसीसे कुछ कही, हरि रुक्मिणिसों बात। रूठ गई तब रुक्मिणी, कृष्णमनावत जात॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित! किसी समय सुखपूर्वक एक शय्यापर बैठे हुए जगत्गुरु अपने पति श्रीकृष्णचंद्रकी रुक्मिणीसखियों सहित चमर करके सेवा करनेलगीं ॥ १ ॥ जो जन्म रहित भगवान् लीला पूर्वक इस विश्वको उत्पन्न, पालन और संहार करतेहैं, वही भगवान् अपनी मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये यदुवंशमें आनकर प्रगट हुए॥२॥ वहाँ गहोंके भीतर अत्यन्त देदीप्यमान मालायें लटक रही थीं, अत्यन्त शोभायमान छत बँधी थीं, और मणिमय दीपक जगमगा रहे थे ॥ ३ ॥ मधुमल्लिकाके पुष्पोंकी मालाओंपर भौरोंके झुण्डके झुण्ड गूजरहे थे और झरोखोंकी जालियोंमें होकर चंद्रमाकी निर्मल किरणें

झिलमिला रही थीं ॥ ४ ॥ कल्पवृक्षके वनकी सुगंधिलिये उद्यानसे सुगंधसनी वायु चलीआती थी, हे महाराज ! झरोंखे जालियोंमें अगर तगरके धूपका धुआँ निकल रहा था ॥ ५ ॥ उस मंदिरके भीतर शय्या बिछी थी उसपर दूधके फेनके समान कोमल श्वेत बिछौना बिछ रहा था, उसके ऊपर सुखपूर्वक बैठेहुये जगत्के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रकी रुक्मिणी सेवा करती थी ॥ ६ ॥ हीरेकी दंडीवाला चमर सखीके हाथमेंसे लेकर उससे पवन करती रुक्मिणी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंकी ओरको देख रही थी ॥ ७ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके निकट मणियोंके जड़ाऊ नूपुरोंका शब्द करती अत्यन्त शोभायमान लगतीथीं, कैसी रुक्मिणी हैं, उँगलियोंमें मुँदरी पहरे, कलाइयोंमें चूड़ी व कंकण पहरे और हाथोंमें बीजना ले रही हैं

पारिजातवनामोदवायुनोद्यानशालिना ॥ धूपैरगुरुजै राजञ्जालरंध्रविनिर्गतैः ॥ ५ ॥ पयःफेननिभे शुभ्रपर्यंके कशिपूत्तमे ॥ उपतस्थे सुखासीनं जगतामीश्वरं पतिम् ॥६॥ वालव्यजनमादाय रत्नदंडं सखीकरात ॥ तेन वीजयती देवी उपासांचक्र ईश्वरम् ॥ ७ ॥ सोपाच्युतं कणयती मणिनूपुराभ्यां रेजेंगुलीयवलयव्यजनाग्रहस्ता ॥ वस्त्रांतगूढकुचकुंकुमशोणहारभासा नितंबधृतया च परार्ध्यकांच्या ॥ ८ ॥ तां रूपिणीं श्रियमनन्यगतिं निरीक्ष्य या लीलया धृततनोरनुरूपरूपा ॥ प्रीतः स्मयन्नलककुण्डलनिष्ककंठवक्त्रोल्लसत्स्मितसुधां हरिराबभाषे ॥ ९॥ श्रीभगवानुवाच ॥ राजपुत्रीप्सिता भूपैर्लोकपालविभूतिभिः ॥ महानुभावैः श्रीमद्भी रूपौदार्यबलोर्जितैः ॥१० ॥ तान्प्राप्तानर्थिनो हित्वा चैद्यादीन्स्मरदुर्मदान् ॥ दत्ता भ्रात्रा स्वपित्रा च कस्मान्नो ववृषेऽसमान् ॥ ११ ॥

सारीके छोरसे ढके जो स्तन तिनकी केशरसे रँगाहुआ अरुण जो मोतियोंका हार और कटिमें पहरे हुये जो अमूल्य मेखला उससे शोभायमान होरही थीं ॥ ८ ॥ लीलापूर्वक देह धारण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रकेही योग्य जिसका रूप है और श्रीकृष्णके विना जिसका कोई आश्रय नहीं है, ऐसी रूपवती साक्षात् लक्ष्मीके समान रुक्मिणीजीको देखकर कि, जिसकी अलकें कुण्डल धुकधुकी युक्त कंठसे शोभायमान मुखारविन्दमें मंद मुसका अमृत झलक रहाथा, उसे देख प्रसन्न हो हँसकर श्रीकृष्णचन्द्र बोले ॥ ९ ॥ कि, हे राजपुत्री ! लोकपालोंके समान ऐश्वर्यवाले महानुभाव रूप, उदारता और बलसे बढे हुए राजा तुम्हारी चाहना करते थे ॥ १० ॥ और कामदेवके मदसे व्याकुल शिशुपालादि [illegible]जा तुम्हारे

श्रीकृ[illegible]
बातपर रुक्मि[illegible]
कोई भी बड़ा धर्म नह[illegible]

लेनेकेलिये आये, जिन्हें तुम्हारे पिता दे भी चुके थे फिर तुमने किस कारण उन्हें छोड़कर हमें जो तुम्हारी बराबरके भी नहीं हैं, वरण किया ? ॥ ११ ॥ हे सुन्दरभ्रुकुटियोवाली ! बहुधा राजाओंसे डरकर तो हमने समुद्रकी शरण लीहै और बलवानोंके साथ विरोध होनेसेही हमने राजगद्दी त्यागन कररक्खीहै ॥ १२ ॥ हे सुभ्रु ! जिनके आचरणकी खबर नहीं, और जो स्त्रियोंके कहेमें न चलें, जिनका मार्ग जगत्से निरालाहै ऐसे पुरुषोंका जो स्त्रियें अनुसरण करती हैं, वह बहुधा क्लेश और कष्ट पाती हैं ॥१३॥ और हम निष्किंचन हैं, जो निष्किंचन है वह जन हमें अत्यन्त प्रिय हैं, इसलिये हे सुमध्यमे ! धनवान् पुरुष कहते हैं कि, हम दरिद्री हो जांयगे, इस भयसे बहुधा मेरा भजन नहीं करते ॥ १४ ॥ जिनके

राजभ्यो बिभ्यतः सुभ्रूः समुद्रं शरणं गतान् ॥ बलवद्भिः कृतद्वेषान्प्रायस्त्यक्तनृपासनान् ॥ १२ ॥ अस्पष्टवर्त्मनां पुंसामलोकपथमीयुषाम् ॥ आस्थिताः पदवीं सुभ्रूः प्रायः सीदंति योषितः ॥१३॥ निष्किंचना वयं शश्वन्निष्किंचनजनप्रियाः॥ तस्मात्प्रायेण न ह्याढ्या मां भजंति सुमध्यमे ॥१४॥ ययोरात्मसमं वित्तं जन्मैश्वर्याकृतिर्भवः ॥ तयोर्विवाहो मैत्री च नोत्तमाधमयोः क्वचित् ॥ १५ ॥ वैदर्भ्येतदविज्ञाय त्वयाऽदीर्घसमीक्षया ॥ वृता वयं गुणैर्हीना भिक्षुभिः श्लाघिता मुधा ॥ १६ ॥ अथात्मनोऽनुरूपं वै भजस्व क्षत्रियर्षभम् ॥ येन त्वमाशिषः सत्या इहामुत्र च लप्स्यसे ॥ १७ ॥

बराबर धन, बराबर जन्म, बराबर ऐश्वर्य, और बराबरकी रूप जाति हैं और सदा जिनका एकसा निर्वाह होताहै, उन्हीका विवाह और मित्रता होतीहै, छोटे बड़ोंकी कदापि नहीं होसकती ॥ १५ ॥ हे राजा भीष्मककी पुत्री रुक्मिणी ! तुमने कुछ विचार न किया और बराबरका संबंध होता है, यह बात जानेविना गुणहीन हमको भिक्षुकके सराहनेसे भूलकर वर लिया ॥ १६॥ हे सुन्दरी ! अब भी तुम अपनी बराबरीका क्षत्रिय देखकर उसका हाथ पकड़लो, उस क्षत्रियसे इस लोक और परलोकके मनोरथोंको प्राप्त होगी ❀ ॥ १७ ॥

* शंका—श्रीकृष्णचन्द्रने रुक्मिणीसे कहा कि, तुम हमको छोड़कर और कोई दूसरा पति करलो ऐसा मूर्खों और अज्ञानियोंकी नाईं कुवाच्य भगवान् तो अपने मुखसे लक्ष्मीको कभी नहीं कह सक्ते, न कभी कहा, फिर इस अवतारमें क्यों कहा ? जो कोई कहे कि, रुक्मिणीका मानभग करनेके लिये यह वचन श्रीकृष्णने कहा तो भी कृष्णके सामने तो रुक्मिणीने कभी मान भी नहीं किया, फिर ऐसा खोटा वाक्य भगवान्ने रुक्मिणीसे क्यों कहा ।

तब रुक्मिणीने कहा कि, आप मुझे क्यों ले आये ? श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, हे वामोरु ! शिशुपाल, शाल्व, जरासन्ध, दंतवक्रादि समस्त राजा हमसे शत्रुता रखतेहैं और तेरा भाई रुक्मीभी वैर करताहै ॥ १८ ॥ हे मंगलरूपिणी ! पराक्रमके मदसे अंधे गर्ववन्त राजाओंका गर्व दूर करनेके लिये और दुष्टोंका तेज हरण करनेके लिये मैं तुम्हें हरलाया था ॥ १९॥ हम घर और देहमें उदासीन हैं, हमको स्त्री पुत्रोंकी चाहना नहीं है, क्योंकि आत्माके आनन्दसे सदा परिपूर्ण हैं और ज्योतिके समान साक्षीमात्र कियारहित वर्ततेहैं ॥२०॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् !

चैद्यशाल्वजरासंधदंतवक्रादयो नृपाः ॥ मम द्विषंति वामोरु रुक्मी चापि तवाग्रजः ॥ १८ ॥ तेषां वीर्यमदांधानां दृप्तानां स्मयनुत्तये ॥ आनीतासि मया भद्रे तेजोऽपहरताऽसताम् ॥ १९ ॥ उदासीना वयं नूनं न स्त्र्यपत्यार्थकामुकाः॥ आत्मलब्ध्याऽऽस्महे पूर्णा गेहयोर्ज्योतिरक्रियाः ॥ २० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एतावदुक्त्वा भगवानात्मानं वल्लभामिव ॥ मन्यमानामविश्लेषात्तद्दर्पघ्न उपारमत ॥ २१ ॥ इति त्रिलोकेशपतेस्तदात्मनः प्रियस्य देव्यश्रुतपूर्वमप्रियम् ॥ आश्रुत्य भीता हृदि जातवेपथुश्चिंतां दुरन्तां रुदती जगाम ह ॥ २२ ॥

रुक्मिणीका मन हरनेवाले और जो आपसे कभी अलग न होय, इसलिये आपको अपना प्राणवल्लभ जाननेवाली रुक्मिणीका गर्व दूर करनेके लिये इतना कहकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र चुप होगये॥२१॥ इसप्रकार त्रिलोकीके ईश्वरोंका पालन करनेवाले अपने प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रका जो पहले कभी न सुना था, ऐसा कटुवाक्य सुनकर हृदयमें रुक्मिणीजी कांपने लगीं और भयभीत हो रुदन करके बड़ी चिन्ता करने लगीं ॥२२॥

---

उत्तर–श्रीकृष्णने समझा कि, कलियुगका राज्य थोडेही दिनोंमें आनेवाला है, यह जानकर संसारके कल्याणार्थ और कलियुगकी स्त्रियोंके मानभंग करनेके लिये रुक्मिणीसे ऐसा अनुचित वाक्य श्रीकृष्णने कहा कि, स्त्रीका अभिमान भजन करनेवाले मेरे इस वचनको कलियुगमें जो कोई स्त्री पुरुष सुनेंगे वह स्त्रीभी डरेगी और वह पुरुष भी डरेगा और कहेंगे स्त्री पुरुषका प्रेम सबसे बडा है देखो तुच्छ बातपर रुक्मिणीको भगवान्ने त्यागनेके लिये हँसी की थी. तो भी रुक्मिणी प्राण त्यागनेके लिये उपस्थित हुई, ऐसा विचार करके स्त्री तो अपने पतिसे प्रेम करे और पुरुष स्त्रीसे प्रेम करे, इस धर्मसे दूसरा कोई भी बडा धर्म नहींहै कलियुगके जीव ऐसा मानलेंगे. इसलिये कृष्णावतारमें लक्ष्मीको कुवाक्य श्रीकृष्णने कहा कुछ छलसे नहीं कहा ॥

नखकी अरुण कांतिवाले सुकुमार चरणोंसे पृथ्वी लिखनेलगीं, आखोंमें अंजन लगनेके कारण श्याम आँसू बहने लगे, उनसे केशरयुक्त स्तनोंको भिजाती, नीचेको मुख किये अत्यन्त दुःखित हो वाणी रुकनेसे रुक्मिणी व्याकुल होकर चुप होगईं ॥ २३ ॥ अप्रियवचन सुननेके कारण अत्यन्त दुःख और त्याग करनेकी आशंकाके शोकसे बुद्धिरहित होकर रुक्मिणी व्याकुल होगईं, तब उनके हाथसे पंखा गिरगया, कंकण शिथिल हो गिरने लगे और महाव्याकुलतासे मोहित हो पवनसे गिराईहुई कदलीके समान रुक्मिणी मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिरपड़ीं और उससमय उनके केश भी खुलगये ॥ २४ ॥ हास्यकी गंभीरता न जाननेवाली अपनी प्यारी रुक्मिणीका प्रेमबंधन देख करुणाकर श्रीकृष्णचन्द्र द्रवीभूत होगये ॥ २५ ॥

पदा सुजातेन नखारुणश्रिया भुवं लिखंत्यश्रुभिरंजनासितैः ॥ आसिंचती कुंकुमरूषितौ स्तनौ तस्थावधोमुख्यतिदुःखरुद्धवाक् ॥ २३ ॥ तस्याः सुदुःखभयशोकविनष्टबुद्धेर्हस्ताच्छ्लथद्वलयतो व्यजनं पपात ॥ देहश्च विक्लवधियः सहसैव मुह्यन्रंभेव वायुविहता प्रविकीर्य केशान् ॥ २४ ॥ तद्दृष्ट्वा भगवान्कृष्णः प्रियायाः प्रेमबंधनम् ॥ हास्यप्रौढिमजानंत्याः करुणः सोन्वकंपत ॥ २५ ॥ पर्यंकादवरुह्याशु तामुत्थाप्य चतुर्भुजः ॥ केशान्समुह्य तद्वक्त्रं प्रामृजत्पद्मपाणिना ॥ २६ ॥ प्रमृज्याश्रुकले नेत्रे स्तनौ चोपहतौ शुचा ॥ आश्लिष्य बाहुना राजन्ननन्यविषयां सतीम् ॥ २७ ॥ सांत्वयामास सांत्वज्ञः कृपयाऽकृपणां प्रभुः ॥ हास्यप्रौढिभ्रमच्चित्तामतदर्हां सतां गतिः ॥ २८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ मा मां वैदर्भ्यसूयेथा जाने त्वां मत्परायणाम् ॥ त्वद्वचः श्रोतुकामेन क्ष्वेल्याचरितमंगने ॥ २९ ॥

और चार भुजा धारणकर शीघ्र पलँगसे नीचे उतर दो हाथोंसे रुक्मिणीको उठाय एक हाथसे उसके केशोंको सँभालकर, कमलके समान मुखको कोमल कमलसी भुजासे पोछने लगे ॥ २६ ॥ हे परीक्षित् ! आँसू भरे नेत्र और शोकसे ताडित स्तनोंको पोंछ अनन्य आश्रय पतिव्रता रुक्मिणीको भुजाओंसे आलिंगन कर ॥ २७ ॥ हंसीसे चलायमान चित्त और कठोर हँसीके अयोग्य दीन रुक्मिणीको साधु पुरुषोंकी गति सामर्थ्यवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र समझाने लगे ॥ २८ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे रुक्मिणी ! तुम मुझसे ईर्षा मत करो और यह बात मैं निश्चय जानताहूं कि, मेरे अतिरिक्त तुम और किसीको नहीं जानती हो, हे सुन्दरी ! तुम क्या कहोगी, यह जाननेके लिये मैंने हँसी करी थी ॥ २९ ॥

स्नेहके कोपसे फडके हैं अधर जिसमें और चलायमान अरुण कटाक्षसे टेढ़ी भ्रुकुटिवाले मुखकी शोभा देखनेके लिये हँसी करीथी ॥ ३० ॥ हे भीरु प्रिये ! अपनी प्राणप्यारीके संग हँसी करके समय व्यतीत करना गृहस्थियोंको घरमें यही लाभ है ॥ ३१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब शांत करी, तब रुक्मिणीने "प्यारेने मुझसे हँसी करी है" यह बात जानकर त्यागनेके भयको छोडदिया॥३२॥ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित् ! लाजभरी मधुर मुसकान और शोभायमान स्निग्ध, कटाक्षोंसे सुन्दर मुख देखतीहुई रुक्मिणी भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रसे कहने लगी ॥ ३३ ॥ प्रथम श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था कि, तुम हमारे समान नहीं हो, फिर हमारा हाथ क्यों पकडा ? इसके उत्तरमें रुक्मिणी

मुखं च प्रेमसंरंभस्फुरिताधरमीक्षितुम् ॥ कटाक्षेपारुणापांगं सुंदरभ्रुकुटीतटम् ॥ ३० ॥ अयं हि परमो लाभो गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥ यन्नर्मैर्नीयते यामः प्रियया भीरु भामिनि ॥ ३१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सैवं भगवता राजन्वैदर्भी परिसांत्विता ॥ ज्ञात्वा तत्परिहासोक्तिं प्रियत्यागभयं जहौ ॥ ३२ ॥ बभाषे ऋषभं पुंसां वीक्षंती भगवन्मुखम् ॥ सव्रीडहासरुचिरस्निग्धापांगेन भारत ॥ ३३ ॥ रुक्मिण्युवाच ॥ नन्वेवमेतदरविंदविलोचनाऽऽह यद्वै भवान्भगवतोऽसदृशी विभूम्नः ॥ क्व स्वे महिम्न्यभिरतो भगवांस्त्र्यधीशः क्वाहं गुणप्रकृतिरज्ञगृहीतपादा ॥ ३४ ॥ सत्यं भयादिव गुणेभ्य उरुक्रमांतः शेते समुद्र उपलंभनमात्र आत्मा ॥ नित्यं कदिंद्रियगणैः कृतविग्रहस्त्वं त्वत्सेवकैर्नृपपदं विधुतं तमोंधम् ॥ ३५ ॥

बोली कि,हे कमलदललोचन ! तुम्हारे समान मैं नहीं हूं, छःप्रकारके ऐश्वर्ययुक्त आपकी बात सत्य है अपनी महिमासे आप आवृत तीनों ब्रह्मादिकोंके ईश्वर, आप कहाँ ? और सकाम पुरुषोंने जिसके चरण पकडे ऐसी सत्त्वगुणी तमोगुणी रूपवाली, मैं माया कहाँ, मुझमें और आपमें बडा अन्तर है ॥ ३४ ॥ और श्रीकृष्णचन्द्रने यह जो कहा था कि, राजाओंके डरके मारे समुद्रमें आनकर रहे हैं, उसके उत्तरमें रुक्मिणी कहती हैं कि, हे उरुक्रम ! यह सत्य है, सत, रज और तम यह तीन गुणही राजा हैं उनके भयसेही मानो सागरके समान अगाध विषयोंसे अक्षोभित हृदयमें चैतन्यघन तुम निश्चलतासे प्रकाश करतेहो, और बलवानोंसे हमने वैर किया है, यह बात जो आपने कही, सो भी सत्य है; क्योंकि विषयमें

जिनकी इन्द्रियें लगरही हैं ऐसे पुरुषोंने तुमसे विरोध किया है, सो उनमें तुम्हारी अप्रीति है और जो श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था कि, हमको राज्याधिकार नहीं है उसके उत्तरमें रुक्मिणी कहती हैं कि, महा अविवेकका स्थान राज्य है, इसलिये तुम्हारे सेवकलोग भी उसको छोड़ देते हैं, फिर आपने छोड़ दिया तो इसमें आश्चर्यही क्या है ? ॥ ३५ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रने यह जो कहा था कि, हमारा मार्ग जाननेमें नहीं आता और मैं स्त्रीके वशमें नहीं हूँ इसके उत्तरमें रुक्मिणीने यह कहा कि, तुम्हारे चरणारविन्दमकरन्दका सेवन करनेवाले मुनि लोगोंका आचरणभी पशुतुल्य मनुष्योंकी समझमें नहीं आता, यदि तुम्हारा मार्ग जाननेमें न आवे तो इसमें क्या आश्चर्य है ? क्योंकि तुम्हारे अनुवर्ती भक्तोंकी और तुम्हारी चेष्टा अलग है फिर इसमें आश्चर्यही क्या है ? ॥३६॥ और निष्किंचन पुरुषोंके हम प्रिय हैं और धनवान् पुरुष यह समझकर हम दरिद्री होजायँगे,इस डरके मारे

त्वत्पादपद्ममकरंदजुषां मुनीनां वर्त्मास्फुटं नृपशुभिर्ननु दुर्विभाव्यम् ॥ यस्मादलौकिकमिवेहितमीश्वरस्य भूमंस्तवेहितमथो अनु ये भवंतम् ॥ ३६ ॥ निष्किंचनो ननु भवान्न यतोऽस्ति किंचिद्यस्मै बलिं बलिभुजोपि हरंत्यजाद्याः ॥ न त्वा विदंत्यसुतृपोन्तकमाढ्यतांधाः प्रेष्ठो भवान्बलिभुजामपि तेऽपि तुभ्यम् ॥ ३७ ॥ त्वं वै समस्तपुरुषार्थमयः फलात्मा यद्वांछया सुमतयो विसृजंति कृत्स्नम् ॥ तेषां विभो समुचितो भवतः समाजः पुंसः स्त्रियाश्च रतयोः सुखदुःखिनोर्नः ॥ ३८ ॥

हमारा भजन नहीं करते, यह वार्त्ता जो श्रीकृष्णचन्द्रने कही थी, उसके उत्तरमें रुक्मिणीने कहा कि, आपसे भिन्न कुछ नहीं, इस लिये तुम निष्किंचन हो, दरिद्रतारूपी निष्किंचनता तुमसे नहीं बनती है, प्रजा लोगोंसे भेंट लेनेवाले ब्रह्मादिक देवता आपको भेंट देते हैं और जो तुमने कहा कि, हम निष्किंचनोंके प्यारे हैं और वे मुझको प्रिय हैं, सो भी सत्य है क्योंकि जिनको किंचित भी देहाभिमान नहीं है, ऐसे ब्रह्मवेत्ता और ब्रह्मादिकोंको आप प्यारे हैं, वे आपके प्रिय हैं और जो आपने कहा कि, धनवान् लोग हमारा भजन नहीं करते यह बात भी सत्यहै, क्योंकि धन पात्रताके अभिमानसे अंधे लोग कालस्वरूप आपको नहीं जानते, इसलिये वह इन्द्रियोंको तृप्त करतेहैं आपका भजन नहीं करते ॥ ३७ ॥ जिनका बराबरका जन्म है, उनका विवाह और मित्रता होती है यह जो श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था, सो इसके उत्तरमें रुक्मिणी कहने लगी कि, हे पूर्ण

स्वरूप ! तुम सम्पूर्ण पुरुषार्थ और परमानन्दरूप हो सुन्दर बुद्धिवाले मनुष्य तुम्हारी प्राप्तिके लिये सब वस्तु त्याग देते हैं, प्रभो ! उन पुरुषोंका और तुम्हारा सेव्यसेवकभाव है, सुख दुःखसे व्याकुल और परस्पर प्रीतिकी ग्रंथि बाँधेहुए पामर स्त्री पुरुषोंको योग्य नहीं ॥ ३८ ॥ और भिक्षुकोंने झूंठी बडाई करी है, यह जो श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था, उसके उत्तरमें रुक्मिणीने कहा कि, सबको अभयदान देकर संन्यासी और मुनिजन आपकी सराहना करते हैं और यह जो आपने कहा कि, तुमने विनाजाने हमैं वरा, सो यह ऐसे नहीं है, क्योंकि आपको जिसके लिये सब वस्तु प्रिय लगती हैं, उस जगत्के आत्मारूप और अपना स्वरूप देनेवाले आप हो, इसलिये आपको वरा और भूलकर वरा, यह भी आपका कथन ठीक नहीं औरोकी तो बातही क्याहै ? ब्रह्मा और इन्द्रादिक देवताओंको भी कि, जिनका आपकी भ्रुकुटिसे प्रेरित कालके वेगसे सुखका नाश होताहै, यह

**त्वं न्यस्तदंडमुनिभिर्गदितानुभाव आत्मात्मदश्च जगतामिति मे वृतोऽसि ॥ हित्वा भवद्भ्रुव उदीरितकाल वेगध्वस्ताशिषोऽब्जभवनाकपतीन्कुतोऽन्ये ॥ ३९ ॥ जाड्यं वचस्तव गदाग्रज यस्तु भूपान्विद्राव्य शार्ङ्गनिनदेन जहर्थ मां त्वम्॥ सिंहो यथा स्वबलिमीश पशून्स्वभागं तेभ्यो भयाद्यदुदधिं शरणं प्रपन्नः ॥ ४० ॥ यद्वांछया नृपशिखामणयोंग वैन्यजायंतनाहुषगयादय ऐकपत्यम् ॥ राज्यं विसृज्य विविशुर्वनमंबुजाक्ष सीदंति तेऽनु पदवीं त इहास्थिताः किम् ॥ ४१ ॥**

विचार उन्हें छोड़ मैंने आपको वरण किया, इस कारण जो आपने मुझपर अविचारताका दोष लगाया, सो ठीक नहीं ॥ ३९ ॥ हे राजा परीक्षित ! अपने अज्ञानको दूर करके और पुरुषोंकी बड़ाईसे क्रोधित हो श्रीकृष्णचन्द्रसे रुक्मिणी कहनेलगी कि, हे गदाग्रज ! तुमने शार्ङ्ग धनुषके शब्दसे जरासन्धादि राजाओंको भगाकर जिसप्रकार सिंह पशुओंको भगाकर अपना बलि लाते हैं, इसीप्रकार आप अपना भागरूप मुझे ले आये इसलिये तिन राजाओंसे डरकर हम समुद्रमें आनकर रहे हैं, यह भी आपका कहना नहीं बनता ॥ ४० ॥ आपने कहा कि, जो हमारे चरणोंमें पडतेहैं वह दुःख पातेहैं, सो भी नहीं बनता, हे कमलदललोचन ! तुम्हारे भजनकी इच्छासे राजाओंके मुकुटमणि राजा अंग, पृथु, भरत, ययाति

और गय आदि चक्रवर्ती राजा राज्यको त्यागन कर वनको चलेगये, तुम्हारा भजन करनेवाले राजाओंको कहाँ दुःख हुआ है ? किन्तु सुखही हुआ और वैकुण्ठ धामकी प्राप्ति हुइ है ॥ ४१ ॥ और श्रीकृष्णचन्द्रने यह जो कहा था कि, समान क्षत्रियका अब भी हाथ पकड़ लो, इसके उत्तरमें रुक्मिणी कहती हैं कि, साधुओंसे वर्णित जनोंको मोक्षका देनेवाला और लक्ष्मी जिसका सेवन करे, ऐसे गुणोंकी खानि तुम्हारे चरणारविन्दको सूँघकर फिर त्यागसकै मरणधर्मिणी कौन विवेकिनी स्त्री है, जो सदा मृत्युसे डरनेवाले पुरुषकी सेवा करेगी ? इसीलिये मैंने तुम्हारा हाथ पकड़ा है ॥४२॥ हे जगदीश्वर ! आत्मारूप भजन करनेवालोंको इस लोक और परलोकमें कामनाओंके पूर्ण करनेवाले अपने योग्य तुम्हाराही मैंने सेवन किया है, चाहै अनेक प्रकारकी योनियोमें मेरा जन्म होय परन्तु उन जन्मोंमें भी मिथ्या संसारके भयका नाश करनेवाले और भक्तोंको अप

काऽन्यं श्रयेत तव पादसरोजगंधमाघ्राय सन्मुखरितं जनताऽपवर्गम् ॥ लक्ष्म्यालयं त्वविगणय्य गुणालयस्य मर्त्या सदोरुभयमर्थविविक्तदृष्टिः ॥ ४२ ॥ तं त्वानुरूपमभजं जगतामधीशमात्मानमत्र च परत्र च कामपूरम् ॥ स्यान्मे तवांघ्रिररणं श्रुतिभिर्भ्रमंत्या यो वै भजंतमुपयात्यनृतापवर्गः ॥ ४३ ॥ तस्याः स्युरच्युत नृपा भवतोपदिष्टाः स्त्रीणां गृहेषु खरगोश्वबिडालभृत्याः ॥ यत्कर्णमूलमरिकर्षण नोपयायाद्युष्मत्कथा मृडविरिंचसभासु गीता ॥ ४४ ॥ त्वक्श्मश्रुरोमनखकेशपिनद्धमंतर्मांसास्थिरक्तकृमिविट्कफपित्तवातम् ॥ जीवच्छवं भजति कांतमतिर्विमूढा या ते पदाब्जमकरंदमजिघ्रती स्त्री ॥ ४५ ॥

नानेवाले तुम्हारे चरणोंकी शरण मुझे प्राप्तहो, यही मेरी प्रार्थना है ॥ ४३ ॥ हे शत्रुदमन ! हे अखण्डरूप ! आपने कहा कि, बडे बड़े वैभववाले राजा आपकी इच्छा करतेथे सो उन्हें किसलिये छोड़ दिया, यह आपका कहना असंगत है, क्योंकि आपने जो राजा बताये हैं वह कैसे हैं कि, जो स्त्रियोंके गृहोंमें गधेके समान केवल भार उठानेवाले, बैलके तुल्य सर्वदा क्लेश उठानेवाले, श्वानकी नाईं अपमान पानेवाले, बिड़ालके समान कृपण और क्रूर और सेवककी भाँति पराधीन हैं, वह तो उस मंदभागिनी स्त्रीको पति मिलने चाहिये कि जिसके कानमें शंकर और ब्रह्माजीकी सभाओंमें गाईजाती आपकी कथा न आई हो, अर्थात् जिसने तुम्हारे गुण न सुने हो, वह तो कदाचित् भूल जाय, परन्तु मैंने तो प्रथमही आपके गुणानुवाद सुन लियेथे ॥ ४४ ॥ और जिस स्त्रीने तुम्हारे चरणारविंदकी सुगंधि नहीं

मूँधी है वह स्त्री जीवितही मृतक पुरुषको पति मानकर भजै जो, कि, बाहर तो चर्म, रोम, नख और केश इनसे ढका है और भीतर मांस, हाड, रुधिर, कीडे, विष्ठा, कफ और वात पित्तसे भरा है उसे अपना पति मानकर कौन सेवन करै ? ॥ ४५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, हम घर और देहमें उदासीन हैं, रुक्मिणीने कहा कि, हे कमलदललोचन ! तुम अपने स्वरूपमें रमण करतेहो और मुझमें आसक्त नहींहै, दृष्टि जिनकी अर्थात् मेरी चाहना नहींहै, तौभी तुम्हारे चरणारविन्दोंमें मेरा स्नेह हो, तब श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, स्नेह होनेसे तुम्हें क्या लाभ होगा ? इसके उत्तरमें रुक्मिणीजीने कहा कि, तुम्हारे चरणारविन्दोंमें अनुराग होनाही बडा लाभ है, और जिससमय इस विश्वको बढ़ानेके लिये गुणको ग्रहणकर मुझ मायाकी ओर देखोगे, वही बड़ा अनुग्रह है ॥ ४६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! इस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रने जो जो

**अस्त्वबुंजाक्ष मम ते चरणानुराग आत्मन्रतस्य मयि चानतिरिक्तदृष्टेः ॥ यर्ह्यस्य वृद्धय उपात्तरजोऽतिमात्रो मामीक्षसे तदु ह नः परमाऽनुकंपा ॥ ४६ ॥ नैवालीकमहं मन्ये वचस्ते मधुसूदन ॥ अंबाया इव हि प्रायः कन्यायाः स्याद्रतिः क्वचित् ॥ ४७ ॥ व्यूढायाश्चापि पुंश्चल्या मनोऽभ्येति नवंनवम् ॥ बुधोऽसतीं न बिभृयात्तां बिभ्रदुभयच्युतः ॥ ४८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ साध्व्येतच्छ्रोतुकामैस्त्वं राजपुत्रि प्रलंभिता ॥ मयोदितं यदन्वात्थ सर्वं तत्सत्यमेव हि ॥ ४९ ॥ यान्यान्कामयसे कामान्मय्यकामाय भामिनि ॥ संति ह्येकांतभक्तायास्तव कल्याणि नित्यदा ॥ ५० ॥**

बातें कही, इन सबका यथायोग्य उत्तर देकर रुक्मिणी बोली कि, हे मधुसूदन ! "आपने कहा कि, अपने समान क्षत्रियका अब भी हाथ पकड़लो" यह मैं झूंठ नहीं मानती, जैसे काशीके राजाकी पुत्री अम्बा, अम्बिका और अम्बालिका इन तीनों कन्याओंमेंसे अम्बा कन्याकी शाल्वराजासे जैसी प्रीति हुई, उसीप्रकार मेरी प्रीति आपमें हुई है ॥ ४७ ॥ और हे अच्युत ! विवाहिता व्यभिचारिणी स्त्रीके मन नवीन पुरुषोंमें जाते हैं, ऐसी बहुत कथा हैं, विवेकी पुरुष इस प्रकारकी खोटी स्त्रियोंको अपने घरमें नहीं रखते हैं, यदि रक्खें भी तो इस लोक और परलोकसे भ्रष्ट होजायँ ॥ ४८ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे रुक्मिणी ! तुम्हारी बात सुननेके लिये मैंने ऐसी ऐसी बातें कही थीं और मेरे वचनका जो जो उत्तर तुमने दिया सो सब सत्य है ॥ ४९ ॥ हे भामिनी ! हे मंगलरूपिणि ! जिस जिस वस्तुकी तुम चाहना करती हो, सो सो मुझमें एकान्त भक्ति होनेसे तुमको प्राप्तही हैं हे

कल्याणी ! मुक्तिपर्यन्त तुम्हारे सब मनोरथ प्राप्त होंगे ॥ ५० ॥ हे निष्कलंक रुक्मिणी ! तुम्हारा पतिपर प्रेम और पतिव्रतापन हमने भलीप्रकार जानलिया, क्योंकि हमने यद्यपि वचन कहकर तुमको चलायमानभी किया, परन्तु तोभी तुम्हारी बुद्धि मुझसे चलायमान न हुई ॥ ५१ ॥ विषयोंमें आत्मा और मन लगाये जो पुरुष तपस्या और ब्रह्मचर्य करके स्त्री पुरुष भोगार्थ सुखके लिये मेरा भजन करते हैं, वह मेरी मायासे मोहित होकर भूलरहेहैं ॥ ५२ ॥ हे भामिनी ! मोक्षसहित सम्पूर्ण सम्पत्तियोंका दाता मुझे पाकर भी जो विषयोंकी चाहना करतेहैं, और मेरी चाहना नहीं करते, वह पुरुष अभागी हैं, क्योंकि विषयोंका सुख तो कुत्ते और शूकरोंकी योनिमें भी मिलजाताहै, विषयोंमें मन रहनेसे नरक

उपलब्धं पतिप्रेम पातिव्रत्यं च तेऽनघे ॥ यद्वाक्यैश्चाल्यमानाया न धीर्मय्यपकर्षिता ॥ ५१ ॥ ये मां भजंति दांपत्ये तपसा व्रतचर्यया ॥ कामात्मानोऽपवर्गेशं मोहिता मम मायया ॥ ५२ ॥ मां प्राप्य मानिन्यपवर्गसंपदं वांछंति ये संपद एव तत्पतिम् ॥ ते मंदभाग्या निरयेऽपि ये नृणां मात्रात्मकत्वान्निरयः सुसंगमः ॥ ५३ ॥ दिष्ट्या गृहेश्वर्यसकृन्मयि त्वया कृतानुवृत्तिर्भवमोचनी खलैः ॥ सुदुष्कराऽसौ सुतरां दुराशिषो ह्यसुंभराया निकृतिं जुषः स्त्रियाः ॥ ५४ ॥ न त्वा दृशीं प्रणयिनीं गृहिणीं गृहेषु पश्यामि मानिनि यया स्वविवाहकाले ॥ प्राप्तान्नृपानविगणय्य रहोहरो मे प्रस्थापितो द्विज उपश्रुतसत्कथस्य ॥ ५५ ॥ भ्रातुर्विरूपकरणं युधि निर्जितस्य प्रोद्वाहपर्वणि च तद्वधमक्षगोष्ठ्याम् ॥ दुःखं समुत्थमसहोऽस्मदयोगभीत्या नैवाब्रवीः किमपि तेन वयं जितास्ते ॥ ५६ ॥

होताहै ॥ ५३ ॥ हे घरकी महारानी ! संसारको छुडानेवाली चाहना रहित मनकी वृत्ति तैंने मुझमें लगाई, यह भली बात है, खोटे अभिप्राय और अपने प्राणोंका भरण पोषण कर औरको ठगनेवाली स्त्रीके मनकी वृत्ति मुझमें नहीं लगतीहै ॥ ५४ ॥ हे प्राणेश्वरी ! सोलह हजार एकसौ आठ महलोंमें तुम्हारे समान प्यार करनेवाली मैं और स्त्री नहीं देखता, क्योंकि विवाहके समय आयेहुये राजाओंको त्यागकर मेरी ओर देख पाती लिखकर मेरे पास ब्राह्मणको भेजा ॥ ५५ ॥ युद्धमें तुम्हारे भाईको जीत उसका शिर मुँडकर विरूप कर दिया था और अनिरुद्धके विवाहमें चौपड़ खेलते खेलते उसे मारडाला, यह भाईका दुःख हमारे त्यागनेके भयसे तुमने सहज करलिया और मुझसे कुछ न कहा, ऐसी

तुम्हारी बातोंने हमको वश करलिया है ॥ ५६ ॥ हे प्राणवल्लभे ! मेरे बुलानेके लिये सबसे छिपाकर दूतको मेरे पास भेजा और जब मुझे आनेमें विलम्ब हुआ तब इस विश्वको शून्य मानकर " और राजा मेरे योग्य नहीं हैं " यह निश्चय कर शरीर त्यागनेकी इच्छा करने लगी, यह बात तुम्हारे अतिरिक्त और किससे होसक्तीहै, हम तुम्हारी क्या प्रशंसा करें ? ॥ ५७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित ! इस प्रकार जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मनुष्यलोककी लीलाका अनुकरण कर हास्यकी बातें करके रुक्मिणी आदि रानियोंके साथ रमण करते थे ॥ ५८ ॥ सामर्थ्यवान् सम्पूर्ण लोकोंके गुरु सबका दुःख हरनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र इसीप्रकार और रानियोंके महलोंमें भी रहकर

**दूतस्त्वयात्मलभने सुविविक्तमंत्रः प्रस्थापितो मयि चिरायति शून्यमेतत् ॥ मत्वा जिहास इदमंगमनन्ययोग्यं तिष्ठेत तत्त्वयि वयं प्रतिनंदयामः ॥ ५७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं सौरतसंलापैर्भगवाञ्जगदीश्वरः ॥ स्वरतो रमया रेमे नरलोकं विडंबयन् ॥ ५८ ॥ तथान्यासामपि विभुर्गृहेषु गृहवानिव ॥ आस्थितो गृहमेधीयान्धर्माँल्लोकगुरुर्हरिः ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्धे कृष्णरुक्मिणीसंवादो नाम षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकैकशस्ताः कृष्णस्य पुत्रान्दशदशाबलाः ॥ अजीजनन्ननवमात्पितुः सर्वात्मसंपदा ॥ १ ॥ गृहादनपगं वीक्ष्य राजपुत्र्योऽच्युतं स्थितम् ॥ प्रेष्ठं न्यमंसत स्वंस्वं न तत्तत्त्वविदः स्त्रियः ॥ २ ॥ चार्वब्जकोशवदनायतबाहुनेत्रसप्रेमहासरसवीक्षितवल्गुजल्पैः ॥ संमोहिता भगवतो न मनो विजेतुं स्वैर्विभ्रमैः समशकन्वनिता विभूम्नः ॥३॥**

गृहस्थाश्रमकैसा धर्म सिखाते थे ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे भाषाटीकायां रुक्मिणीसंवादोनाम षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥ दोहा—इकसठमें परिवार हरी, वरणौं सब सन्तान । विवाहमें अनिरुद्धके, हनो रुक्म बलवान् ॥ ६१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी एक एक रानीने श्रीकृष्णचन्द्रकेही समान रूप, गुणवाले दश दश पुत्र उत्पन्न किये ॥ १ ॥ घरसे कहीं बाहर न जायँ अपने पास ही रहैं, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर राजाओंकी पुत्री " श्रीकृष्ण आत्माराम हैं " इस बातको न जान अपना अपना प्यारा मानने लगीं ॥ २ ॥ व्यापक श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने कमलकोशके समान सुकुमार मुख, बड़ी भुजा, बडे

नेत्र और प्रेमसहित मन्द मुसकान, रसभरी चितवन, मनोहर वाणी इत्यादिकोंसे मोहित होकर जो स्त्री अपने अपने अनेक विलासोंसे पूर्णब्रह्म श्रीकृष्णचन्द्रका मन मोहित करनेको समर्थ नहीं हुई ॥ ३ ॥ गूढ हास्ययुक्त कटाक्षसे जताये अभिप्रायसे मनके हरनेवाले भ्रुकुटीरूप मण्डलप्रेरित जो सुरत सम्बन्धी विचार उनमें प्रगल्भ जो मन्मथ ( कामदेव ) के बाण और दूसरे भी कामशास्त्रमें प्रसिद्ध जो उपाय, उनसे यह सोलह हजार एकसौ आठ स्त्रियें भी भगवान् वासुदेवका मन वश करनेको समर्थ न हुई ॥ ४ ॥ ब्रह्मादिक देवता भी जिनके मार्गको नहीं जानते, ऐसे लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रको इसप्रकार पति पाकर यह स्त्रियें निरन्तर बडे आनन्दसे स्नेहभरी हँसनि, चितवन और हास्य चितवनपूर्वक नवीन संगम उन नवीन संगममें बोलना इत्यादि विलाससमूहोंका सेवन करतीथीं ॥ ५ ॥ यद्यपि एक एक रानीके सन्मुख सौ सौ दासी हाथ

**स्मायावलोकलवदर्शितभावहारिभ्रूमंडलप्रहितसौरतमंत्रशौंडैः ॥ पत्न्यस्तु षोडशसहस्रमनंगबाणैर्यस्येन्द्रियं विमथितुं करणैर्न शेकुः॥४॥इत्थं रमापतिमवाप्य पतिं स्त्रियस्ता ब्रह्मादयोऽपि न विदुः पदवीं यदीयाम् ॥ भेजुर्मुदाऽविरतमेधितयाऽनुरागहासावलोकनवसंगमलालसाद्यम् ॥ ५ ॥ प्रत्युद्गमासनवरार्हणपादशौचतांबूलविश्रमणवीजनगंधमाल्यैः ॥ केशप्रसारशयनस्नपनोपहार्यैर्दासीशता अपि विभोर्विदधुः स्म दास्यम् ॥६॥ तासां या दशपुत्राणां कृष्णस्त्रीणां पुरोदिताः ॥ अष्टौ महिष्यस्तत्पुत्रान्प्रद्युम्नादीन्गृणामि ते ॥ ७ ॥ चारुदेष्णः सुदेष्णश्च चारुदेहश्च वीर्यवान् ॥ सुचारुश्चारुगुप्तश्च भद्रचारुस्तथापरः॥८॥ चारुचंद्रो विचारुश्च चारुश्च दशमो हरेः॥ प्रद्युम्नप्रमुखा जाता रुक्मिण्यां नावमाः पितुः ॥९॥**

जोड़े खडी रहती थीं, परन्तु तोभी सम्मुख जाकर लिवालाना, आसन बिछाना, पूजन करना, चरण धोना, बीरा लगाना, चरण दाबना, पंखा करना, अतर लगाना, पुष्प चढ़ाना, केश सुधारना, शय्या बिछाना, स्नान कराना और भेंट देना इत्यादि यह श्रीकृष्णचन्द्रकी सेवा आपही करती थीं ॥ ६ ॥ हे राजन् ! दश दश पुत्रोंवाली श्रीकृष्णचन्द्रकी रानियें थीं, उनमें आठ पटरानी प्रथम वर्णन कर आये हैं उनके प्रद्युम्नादि पुत्रोंके नाम तुमसे वर्णन करता हूं ॥ ७ ॥ यथा–प्रद्युम्न, चारुदेष्ण, सुदेष्ण बलवान् चारुदेह, सुचारु, चारुगुप्त, भद्रचारु ॥ ८ ॥ चारुचन्द्र, विचारु और चारु, यह दश पुत्र श्रीकृष्णचन्द्रके रुक्मिणीसे उत्पन्न हुए ॥ ९ ॥

भानु, सुभानु, स्वर्भानु, प्रभानु, भानुमान्, चन्द्रभानु, बृहद्भानु, रतिभानु ॥ १० ॥ श्रीभानु और प्रतिभानु, यह दश पुत्र सत्यभामाने उत्पन्न किये और साम्ब, सुमित्र, पुरुजित, शतंजित, सहस्रजित् ॥ ११ ॥ विजय, चित्रकेतु, वसुमान्, द्रविड़ और क्रतु, यह साम्बसे आदि लेकर श्रीकृष्ण चन्द्रके समान गुणवाले दश पुत्र जाम्बवतीके उत्पन्न हुए ॥ १२ ॥ और वीर, चन्द्र, अश्वसेन, चित्र, वेगवान्, वृष, आम, शंकु, शोभायमान वसु और कुंति यह दश नाग्नजितीके पुत्र उत्पन्न हुए ॥ १३ ॥ श्रुत, कवि, वृष, वीर, सुबाहु, भद्र, शान्ति, दर्श, पूर्णमास और इन सबसे छोटा सोमक यह दश पुत्र कालिन्दीके हुए ॥ १४ ॥ प्रघोष, गात्रवान्, सिंह, बल, प्रबल, ऊर्ध्वग, महाशक्ति, सह, ओज और अपराजित इन दश पुत्रोंने

भानुः सुभानुः स्वर्भानुः प्रभानुर्भानुमांस्तथा ॥ चंद्रभानुर्बृहद्भानुरतिभानुस्तथाष्टमः ॥१०॥ श्रीभानुः प्रतिभानुश्च सत्यभामात्मजा दश ॥ सांबः सुमित्रः पुरुजिच्छतजिच्च सहस्रजित् ॥ ११ ॥ विजयश्चित्रकेतुश्च वसुमान्द्रविडः क्रतुः ॥ जांबवत्याः सुता ह्येते सांबाद्याः पितृसंमताः ॥ १२ ॥ वीरश्चंद्रोऽश्वसेनश्च चित्रगुर्वेगवान्वृषः ॥ आमः शंकुर्वसुः श्रीमान्कुंतिर्नाग्नजितेः सुताः ॥ १३ ॥ श्रुतः कविर्वृषो वीरः सुबाहुर्भद्र एकलः ॥ शांतिर्दर्शः पूर्णमासः कालिंद्याः सोमकोऽवरः ॥ १४ ॥ प्रघोषो गात्रवान्सिंहो बलः प्रबल ऊर्ध्वगः ॥ माद्र्याः पुत्रा महाशक्तिः सह ओजोऽपराजितः ॥ १५ ॥ वृको हर्षोऽनिलो गृध्रो वर्धनोन्नाद एव च ॥ महाशः पावनो वह्निर्मित्रविंदात्मजाः क्षुधिः ॥१६॥ संग्रामजिद् बृहत्सेनः शूरः प्रहरणोऽरिजित ॥ जयः सुभद्रो भद्राया वाम आयुश्च सत्यकः ॥ १७॥ दीप्तिमांस्ताम्रतप्ताद्या रोहिण्यास्तनया हरेः ॥ प्रद्युम्नाच्चानिरुद्धोऽभूद्रुक्मवत्यां महाबलः ॥ १८ ॥

लक्ष्मणासे जन्मग्रहण किया ॥ १५ ॥ वृक, हर्ष, अनिल, गृध्र, वर्द्धन, उन्नाद, महाश, पवन, वह्नि और क्षुधि, यह दश पुत्र मित्रविन्दासे जन्मे ॥ ॥ १६ ॥ संग्रामजित, बृहत्सेन, शूर, प्रहरण, अरिजित, जय, सुभद्र, वाम, आयु और सत्यक यह दश पुत्र भद्रा नाम रानीसे उत्पन्न हुए, ॥ १७ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित ! यह भगवान् श्रीकृष्णचंद्रकी आठ रानियोंके पुत्रोंका वर्णन किया अब बलदेवजीकी रानी रेवतीके दीप्तिमान् ताम्रतप्तादि पुत्र उत्पन्न हुए. भोजकटपुरवासी रुक्मकी पुत्री रुक्मवतीमें प्रद्युम्नजीसे महाबलवान् अनिरुद्धनाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ १८ ॥

हे परीक्षित् ! यह जो श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र और उनके पुत्र और नाती करोड़ों हुए और श्रीकृष्णचन्द्रसे उत्पन्नहुए पुत्रोंकी सोलह हजार माता हुई ॥ १९ ॥ राजा परीक्षितने कहा कि, हे भगवन् ! रुक्मीने अपने वैरीके पुत्रको अपनी कन्या कैसे व्याही ? वह तो युद्धमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे पराजित होकर उनके मारनेका उपाय देख रहा था, हे विद्वन् ! इन दोनों शत्रुओंके बीचमें विवाहका सम्बन्ध कैसे हुआ ? यह विस्तार सहित हमारे आगे वर्णन कीजिये ॥ २० ॥ कदाचित् आप कहें कि, हम इस बातको क्या जानें इसका उत्तर यह है कि, योगीश्वर तो भूत, भविष्य, वर्त्तमान, इंद्रियोंसे अगम्य दूर अथवा किसीके ओटमें हो उसे भी भलीप्रकार जानते हैं ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभागवत

पुत्र्यां तु रुक्मिणो राजन्नाम्ना भोजकटे पुरे ॥ एतेषां पुत्रपौत्राश्च बभूवुः कोटिशो नृप ॥ मातरः कृष्णजातानां सहस्राणि च षोडश ॥ १९ ॥ राजोवाच ॥ कथं रुक्म्यरिपुत्राय प्रादाद्दुहितरं युधि ॥ कृष्णेन परिभूतस्तं हंतुं रंध्रं प्रतीक्षते ॥ २० ॥ एतदाख्याहि मे विद्वन्द्विषोर्वैवाहिकं मिथः ॥ अनागतमतीतं च वर्तमानमतींद्रियम् ॥ विप्रकृष्टं व्यवहितं सम्यक् पश्यंति योगिनः ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वृतः स्वयंवरे साक्षादनंगोंगयुतस्तया ॥ राज्ञः समेतान्निर्जित्य जहारैकरथो युधि ॥ २२ ॥ यद्यप्यनुस्मरन्वैरं रुक्मी कृष्णावमानितः ॥ व्यतरद्भागिनेयाय सुतां कुर्वन्स्वसुः प्रियम् ॥ २३ ॥ रुक्मिण्यास्तनयां राजन्कृतवर्मसुतो बली ॥ उपयेमे विशालाक्षीं कन्यां चारुमतीं किल ॥ २४ ॥ दौहित्रायानिरुद्धाय पौत्रीं रुक्म्यददाद्धरेः ॥ रोचनां बद्धवैरोऽपि स्वसुः प्रियचिकीर्षया ॥ जानन्नधर्मं तद्यौनं स्नेहपाशानुबंधनः ॥ २५ ॥

परीक्षित् ! रुक्मीकी पुत्री रुक्मवतीने साक्षात् मूर्त्तिमान् कामदेवका अवतार प्रद्युम्नको स्वयंवरमें वरलिया, तो वह युद्धमें इकट्ठे हुए राजाओंको एकही रथमें जीत उसे हरण करके लेगये ॥ २२ ॥ यद्यपि रुक्मी श्रीकृष्णचन्द्रके तिरस्कारका वैर स्मरण रखता था परन्तु तो भी बहनको प्रसन्न करनेके लिये भानजेको अपनी कन्या दी ॥ २३ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! सुन्दरबुद्धि, विशालनेत्रवाली रुक्मिणीकी चारुमती पुत्रीका बलवान् कृतवर्माके पुत्रने पाणिग्रहण किया ॥ २४ ॥ यद्यपि रुक्मी वैर बांध रहा था परन्तु तोभी अपनी बहनको राजी करनेके लिये श्रीकृष्णके

नाती अपने दौहिते अनिरुद्धको अपनी पोती रोचना नामक कन्या दी, शत्रुके साथ सम्बन्ध करना अयोग्य है, इस बातको स्वयं रुक्मी जानता था परन्तु स्नेहके पाशसे बँधकर विवाह करदिया * ॥२५॥ हे राजा परीक्षित् ! उस अनिरुद्धके विवाहोत्सवमें रुक्मिणी, श्रीकृष्ण, बलदेव और साम्ब प्रद्युम्नको आदि लेकर सब यादव भोजकटपुरको बरातमें गये ॥ २६ ॥ जब विवाह होचुका, तब कलिंगदेशके राजाको आदिले घमंडी राजा

तस्मिन्नभ्युदये राजन् रुक्मिणी रामकेशवौ ॥ पुरं भोजकटं जग्मुः सांबप्रद्युम्नकादयः ॥ २६ ॥ तस्मिन्निवृत्त उद्वाहे कालिंगप्रमुखाः नृपाः ॥ दृप्तास्ते रुक्मिणं प्रोचुर्बलमक्षैर्विनिर्जय ॥ २७ ॥ अनक्षज्ञो ह्ययं राजन्नपि तद्व्यसनं महत् ॥ इत्युक्तो बलमाहूय तेनाक्षै रुक्म्यदीव्यत ॥ २८ ॥ शतं सहस्रमयुतं रामस्तत्राददे पणम् ॥ तं तु रुक्म्यजयत्तत्र कालिंगः प्राहसद्बलम् ॥ दंतान्संदर्शयन्नुच्चैर्नामृष्यत्तद्धलायुधः ॥ २९ ॥

रुक्मीसे कहनेलगे कि, हे रुक्मी ! बलदेवजीको जुएमें जीतलो ॥ २७ ॥ हे राजा रुक्मी ! यह बलदेव पाँसेका खेल नहीं जानता, परन्तु इनको खेलनेका व्यसन बड़ा है, यह सुन्तेही रुक्मी बलदेवजीको बुलाय उनके संग जुआ खेलनेलगा ॥ २८ ॥ बलरामजीने वहाँ प्रथम सौ, फिर हजार, इसके पीछे दशहजार रुपयेका दाँव लगाया, परन्तु वह दाँव रुक्मीही धाँधलबाजी करके जीतगया उस समय कलिंगदेशका राजा दाँत दिखाकर

* शंका–भागवतमें लिखा है कि, राजा रुक्मी जानता था कि, फूफीकी लडकीके साथ विवाह करनेका तथा मामाकी लडकीके साथ विवाह करनेका महादोप है, इस धर्मको विना जाने जो विवाह करेगा तो पाप होगा और जो जानबूझके करेगा तो उसको महापाप होगा, फिर जानबूझकर अपने पुत्रकी लडकीको अनिरुद्धके सग क्यों विवाहदी ? क्योंकि वह कन्या अनिरुद्धके मामाकी थी और जो कोई कहे कि, रुक्मीने, श्रीकृष्णचन्द्रजीके स्नेह करके भी अधर्मरूप कन्यादान किया है तोभी यह बात ठीक है, परन्तु जिस स्नेहसे ससारमें निन्दा होय और मृत्यु होनेके पीछे प्राणीको रौरवनरकमें जानापडे, ऐसे स्नेहकी मुनिलोग प्रशंसा नहीं करते ॥

उत्तर–राजा रुक्मीने विचार किया कि, जो मैं अपने लडकेकी लडकीको श्रीकृष्णके पोतेको विवाह दूगा तो श्रीकृष्ण मेरे ऊपर बहुत प्रसन्न होवेंगे, ऐसा विचारके अपने ऊपर श्रीकृष्णका स्नेह समझकर अधर्मरूप विवाह किया और लोककी निन्दा और नरककी त्रास दोनोंको त्यागकर अपनी पोतीका विवाह श्रीकृष्णके पोतेके सग करदिया, राजा रुक्मीने विचार किया कि, जो मेरे ऊपर कृष्ण प्रसन्न रहेंगे तब लोकमें मेरी निन्दा कौन कर सक्ता है ? और नरकमें भी कृष्णके सामने मुझे कौन डाल सक्ता है । ऐसा विचारके रुक्मीने अधर्मरूप विवाह किया था ॥

बलदेवजीकी बहुत हँसी करके कहने लगा कि, रे ! जुँवाका खेल और पाशोंकी सार तुम गँवार क्या जानोगे, क्योंकि, जुँवा खेलना और युद्ध करना तो राजाओंका काम है तुम गोपग्वाल तो गौवोंको पहचानते हो ऐसे सुन तब बलरामजी उस हँसीको सहन न करसके ॥ २९ ॥ इसके उपरान्त रुक्मीने एक लाख मोहरोंका दाव लगाया, उसे बलदेवजी जीते, परन्तु उस समय कपट करके " मैंने जीता " इस प्रकार रुक्मी कहने लगा ॥ ३० ॥ जिस प्रकार अमावस व पूर्णमासीको समुद्र क्षोभयुक्त होताहै, उसी प्रकार श्रीमान् बलदेवजी अत्यन्त क्रोधसे क्षुभित होगये और स्वभावहीसे जिनके अरुण नेत्र हैं ऐसे बलरामजीने अति क्रोधकर दश करोड़का दाँव लगादिया ॥ ३१ ॥ और वास्तवमें बलदेवजी वह दाँव जीतगये तब फिर रुक्मीने कपट करके कहा कि मैं जीताहूं, इस विषयमें यह जो सभासद उपस्थित हैं, इनसे बूझलो

**ततो लक्षं रुक्म्यगृह्णाद् ग्लहं तत्राजयद्बलः ॥ जितवानहमित्याह रुक्मी कैतवमाश्रितः ॥ ३० ॥ मन्युना क्षुभितः श्रीमान्समुद्र इव पर्वणि ॥ जात्यारुणाक्षोऽतिरुषा न्यर्बुदं ग्लहमाददे ॥ ३१ ॥ तं चापि जितवान्रामो धर्मेण च्छलमाश्रितः ॥ रुक्मी जितं मयात्रेमे वदन्तु प्राश्निका इति ॥ ३२ ॥ तदाऽब्रवीन्नभोवाणी बलेनैव जितो ग्लहः ॥ धर्मतो वचनेनैव रुक्मी वदति वै मृषा ॥ ३३ ॥ तामनादृत्य वैदर्भो दुष्टराजन्यचोदितः ॥ संकर्षणं परिहसन्बभाषे कालचोदितः ॥ ३४ ॥ नैवाक्षकोविदा यूयं गोपाला वनगोचराः ॥ अक्षैर्दीव्यंति राजानो बाणैश्च न भवादृशाः ॥ ३५ ॥ रुक्मिणैवमधिक्षिप्तो राजभिश्चोपहासितः ॥ क्रुद्धः परिघमुद्यम्य जघ्ने तं नृम्णसंसदि ॥ ३६ ॥ कलिंगराजं तरसा गृहीत्वा दशमे पदे ॥ दंतानपातयत्क्रुद्धो योऽहसद्विवृतैर्द्विजैः ॥ ३७ ॥**

इस प्रकार बलदेवजी और रुक्मीका विवाद हो रहा था कि, इतनेहीमें आकाशवाणी हुई कि बलदेवजी जीते हैं और रुक्मीका वचन मिथ्या है ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ उस समय आकाशवाणीका निरादर करके दुष्ट राजाओंका सिखाया रुक्मी, महात्मा बलदेवजीकी हँसी करता कालसे प्रेरित होकर यह वचन कहनेलगा कि, ॥ ३४ ॥ गौओंके चरानेवाले तुम पाँसे खेलना नहीं जानते, पाँसोंसे और बाणोंसे तो राजालोग खेलतेहैं, आपसरीखे पाँसे खेलना क्या जाने ? ॥३५॥ हे परीक्षित् ! जब इस प्रकार रुक्मीने अनादर और राजाओंने हँसी करी, तब महाबलवान् बलरामजीने अत्यन्त क्रोधित हो, परिघ उठाय मंगल सभामें रुक्मीका संहार किया और कहा ॥ ३६ ॥ हे राजन् ! जब बलरामजीने सब राजोंके देखते २

रुक्मीको मारडाला उस समय कालिंगदेशका राजा अत्यन्त भयभीत होकर भागा, तब झुझलाकर बलरामजीने उसे दशही पगपर पकड लिया और जौनसे दाँत फाडकर वह हँसा था, वह दाँत तोड़दिये ॥ ३७ ॥ और राजा भी बलदेवजीके परिघसे पीड़ित हो, डरकर भागगये, जिनके हाथ, जंघा और शिर टूट गये थे और रुधिरसे उनका शरीर भीज रहा था ॥ ३८ ॥ हे परीक्षित् ! जब श्रीकृष्णका साला रुक्मी मारागया, उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने न तो अच्छा कहा, न बुरा कहा क्योंकि, जो अच्छा कहते, तो रुक्मिणी अप्रसन्न होती और बुरा कहते, तो बलदेवजी अत्यन्त बुरा मानते, इसलिये कुछ न कहा चुप चाप रहे ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त दुलहिनके साथ अनिरुद्धजीको रथमें बिठाय बलरामादि सब यादव भग

अन्ये निर्भिन्नबाहूरुशिरसो रुधिरोक्षिताः ॥ राजानो दुद्रुवुर्भीता बलेन परिघार्दिताः ॥ ३८ ॥ निहते रुक्मिणि श्याले नाब्रवीत्साध्वसाधु वा ॥ रुक्मिणीबलयो राजन्स्नेहभंगभयाद्धरिः ॥ ३९ ॥ ततोऽनिरुद्धं सह सूर्यया वरं रथं समारोप्य ययुः कुशस्थलीम् ॥ रामादयो भोजकटाद्दशार्हाः सिद्धाखिलार्था मधुसूदनाश्रयाः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भा० महापु० दशमस्कंधे उत्त० अनिरुद्धविवाहे रुक्मिवधो नामैकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥ राजोवाच ॥ बाणस्य तनयामूषामुपयेमे यदूत्तमः ॥ तत्र युद्धमभूद्घोरं हरिशंकरयोर्महत् ॥ एतत्सर्वं महायोगिन्समाख्यातुं त्वमर्हसि ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ बाणः पुत्रशतज्येष्ठो बलेरासीन्महात्मनः ॥ येन वामनरूपाय हरयेऽदायि मेदिनी ॥२॥

वान् श्रीकृष्णचन्द्रका आश्रय पाय सब मनोरथ सिद्धकर भोजकटपुरसे चल द्वारकापुरीमें आये ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धोत्तरार्द्धे भाषाटीकायामनिरुद्धविवाहे रुक्मिवधो नामैकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥ दोहा—बासठवें अध्यायमें, बाणासुर बलवान् । बाँधिलियो अनिरुद्धको, सो सब कहौ बखान ॥ ६२ ॥ राजा परीक्षित् पूँछनेलगे कि, हे योगिन् ! बाणासुरकी पुत्री ऊषाने अनिरुद्धके साथ विवाह किया, इसमें श्रीकृष्णका और महादेवजीका बडा युद्ध हुआ उस कथाको कहिये ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! भगवान् विष्णुने जब वाम

नरूप धारण करके राजा बलिसे पृथ्वी माँगी तब सब पृथ्वी जिनने दान करदी ॥ २ ॥ ऐसे महात्मा राजा बलिके सौ पुत्र उत्पन्न हुए उनमें ज्येष्ठ पुत्र भगवान् महादेवजीका अत्यन्त भक्त सबका मान्य, ज्ञानवान् बुद्धिवान्, सत्यसंकल्प, दृढव्रत, बाणासुर नामसे प्रसिद्ध था ॥ ३ ॥ और शोणितनाम रमणीकपुरमें राज्य करता था उस बाणासुरके सन्मुख भगवान्, महादेवजीकी कृपासे संपूर्ण देवता सेवकोंकी भाँति खड़े रहते थे, एक समय तांडव नृत्यमें हजार भुजाओंसे बाजे-बजाय भोलानाथको बाणासुरने प्रसन्न किया, तब सब प्राणियोंके ईश्वर भक्तवत्सल भगवान् महादेवजी बाणासुरको वर देनेकी इच्छा करने लगे, तब शिवजीसे "मेरे पुरकी तुम रक्षा करो" यह बाणासुरने वर माँगा ॥ ४ ॥ ५ ॥ पराक्रमके दुर्म

तस्यौरसः सुतो बाणः शिवभक्तिरतः सदा ॥ मान्यो वदान्यो धीमांश्च सत्यसंधो दृढव्रतः ॥ ३ ॥ शोणिताख्यपुरे रम्ये सराज्यमकरोत्पुरा ॥ तस्य शंभोः प्रसादेन किंकरा इव तेऽमराः ॥ सहस्रबाहुर्वाद्येन तांडवेऽतोषयन्मृडम् ॥ ४ ॥ भगवान्सर्वभूतेशः शरण्यो भक्तवत्सलः ॥ वरेण छंदयामास स तं वव्रे पुराधिपम् ॥ ५ ॥ स एकदाह गिरिशं पार्श्वस्थं वीर्यदुर्मदः ॥ किरीटेनार्कवर्णेन संस्पृशंस्तत्पदांबुजम् ॥ ६ ॥ नमस्ये त्वां महादेव लोकानां गुरुमीश्वरम् ॥ पुंसामपूर्णकामानां कामपूरामरांघ्रिपम् ॥७॥ दोस्सहस्रं त्वया दत्तं परं भाराय मेऽभवत् ॥ त्रिलोक्यां प्रतियोद्धारं न लभे त्वदृते समम् ॥ ८ ॥ कंडूत्या निभृतैर्दोर्भिर्युयुत्सुर्दिग्गजानहम् ॥ आद्याऽयां चूर्णयन्नद्रीन्भीतास्तेऽपि प्रदुद्रुवुः ॥ ९ ॥

दसे बाणासुर अपने पास रहनेवाले शिवजीके चरणारविन्दोंको सूर्यके तेजके समान किरीटसे स्पर्श करके एक समय कहनेलगा ॥ ६ ॥ कि, हे सब लोकोंके गुरु महादेव ! जिनके मनोरथ पूर्ण नहीं हुए हैं, तुम उन पुरुषोंके मनोरथ पूर्ण करनेवाले कल्पवृक्ष हो इसलिये आपको नमस्कार है ॥७॥ और हे देव ! आपने जो कृपाकरके हजार भुजा मुझे दीं, सो उनका अवतक केवल बोझही हुआ है, इसलिये त्रिलोकीमें तुम्हारे विना और कोई मुझे बराबरका युद्ध करनेवाला नहीं मिलता ॥ ८ ॥ हे आदिपुरुष ! जब मेरी भुजाओंमें बहुत खूजली उठी, तब मैं युद्ध करनेके लिये पर्वतोंको तोडता फोडता दिग्गजोंके पास गया, परन्तु वह भी मेरे भयसे भीत हो दिशाओंको छोड़कर भागगये, इस कारण कृपा करके आप

मुझसे युद्धकर मेरा मनोरथ पूर्ण कीजिये ॥ ९ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार बाणासुरका वचन सुन भगवान् महादेवजी अत्यन्त क्रोधित होकर कहने लगे कि, मूढ ! जिस समय मेरी दीहुई ध्वजा तेरे महलपरसे टूटकर गिरपडेगी, उस समय तेरी बराबरीके बलवान्से तेरा युद्ध होगा, और तेरा गर्व भी उसी समय चूर्ण होजायगा ॥ १० ॥ हे परीक्षित् ! जब भगवान् भूतनाथ महादेवजीने इस प्रकार कहा, तब कुबुद्धि बाणासुर शिर नवाय अपने घरको चलागया और अपने बल, बुद्धि पराक्रमके नाश करनेवाली महादेवजीकी आज्ञाका पैंडा देखने लगा ॥ ११ ॥ हे राजन् ! इस बाणासुरके एक ऊषानामक कन्या थी उसका पहले कभी जिसको न देखा और न कभी सुना ऐसे सुन्दर अनिरुद्धके साथ स्वप्नमें

तच्छ्रुत्वा भगवान्क्रुद्धः केतुस्ते भज्यते यदा ॥ त्वद्दर्पघ्नं भवेन्मूढ संयुगं मत्समेन ते ॥ १० ॥ इत्युक्तः कुमतिर्हृष्टः स्वगृहं प्राविशन्नृप ॥ प्रतीक्षन्गिरिशादेशं स्ववीर्यनशनं कुधीः॥ ११ ॥ तस्योषा नाम दुहिता स्वप्ने प्राद्युम्निना रतिम् ॥ कन्याऽलभत कांतेन प्रागदृष्टश्रुतेन च ॥ १२ ॥ सा तत्र तमपश्यंती कासि कांतेति वादिनी ॥ सखीनां मध्य उत्तस्थौ विह्वला व्रीडिता भृशम् ॥ १३ ॥ बाणस्य मंत्री कुंभांडश्चित्रलेखा च तत्सुता ॥ सख्यपृच्छत्सखीमूषां कौतूहलसमन्विता ॥ १४ ॥ कं त्वं मृगयसे सुभ्रूः कीदृशस्ते मनोरथः ॥ हस्तग्राहं न तेऽद्यापि राजपुत्र्युपलक्षये ॥ १५ ॥ ऊषोवाच ॥ दृष्टः कश्चिन्नरः स्वप्ने श्यामः कमललोचनः ॥ पीतवासा बृहद्बाहुर्योषितां हृदयंगमः ॥ १६ ॥

समागम हुआ ॥ १२ ॥ इसके उपरान्त जागनेपर वहाँ अनिरुद्धको न देख अत्यन्त लज्जित हो, हे कंत ! तुम कहाँ गये ? इसप्रकार पुकारती पुकारती विह्वल होकर सखियोंके बीचमें गिरपड़ी ॥ १३ ॥ तब बाणासुरके मंत्री कुंभाण्डकी पुत्री चित्ररेखा आश्चर्य मानकर अपनी प्रिय सखी ऊषासे पूँछनेलगी ॥ १४ ॥ कि, हे सुभ्रु ! हे प्यारी ऊषा ! तू किसे ढूँढ़ती है और तेरा क्या मनोरथ है ? हे राजकुमारि ! अभी तो तेरा विवाह भी नहीं हुआ है, फिर किस प्रकार पति पुकारती फिरती है ? ॥ १५ ॥ इस प्रकार चित्ररेखाका वचन सुनकर ऊषा बोली कि, श्याम

स्वरूप, कमलके समान नेत्र पीताम्बर धारण किये, बडी भुजा और स्त्रियोंके मनको मोहित करनेवाला ऐसा पुरुष मैंने स्वप्नमें देखाहै ॥ १६ ॥ मैं उसी प्रीतमको ढूँढ़ रही हूँ, वह मुझे अधरामृत पिलाय मुझ अभिलाषिणीको दुःखके समुद्रमें पटककर कहीं चला गया ॥ १७ ॥ यह वचन सुनकर चित्ररेखा बोली कि, हे ऊषा ! तेरा दुःख मैं दूर करूँगी, जिस पुरुषने तेरा चित्त चुराया है, यदि वह त्रिलोकीमें कहीं होगा तो ढूँढ़कर ले आऊँगी, परन्तु उसे बता दे ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त चित्ररेखा देवता, गंधर्व, सिद्ध, चारण और पन्नग इनके चित्र लिखकर फिर दैत्य, विद्याधर, यक्ष, मनुष्य इन सबके चित्र लिखनेलगी ॥ १९ ॥ मनुष्योंमें भी वृष्णि और वृष्णिमें भी शूरसेन, वसुदेव, राम, कृष्ण और

तमहं मृगये कांतं पाययित्वाऽधरं मधु ॥ क्वापि यातः स्पृहयतीं क्षिप्त्वा मां वृजिनार्णवे ॥ १७ ॥ चित्रलेखोवाच ॥ व्यसनं तेऽपकर्षामि त्रिलोक्यां यदि भाव्यते ॥ तमानेष्ये नरं यस्ते मनोहर्ता तमादिश ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वा देवगंधर्वसिद्धचारणपन्नगान् ॥ दैत्यविद्याधरान्यक्षान्मनुजांश्च यथाऽलिखत् ॥१९॥ मनुजेषु च सा वृष्णीञ्छूरमानकदुंदुभिम् ॥ व्यलिखद्रामकृष्णौ च प्रद्युम्नं वीक्ष्य लज्जिता ॥ २० ॥ अनिरुद्धं विलिखितं वीक्ष्योषाऽवाङ्मुखी ह्रिया ॥ सोऽसावसाविति प्राह स्मयमाना महीपते ॥ २१ ॥ चित्रलेखा तमाज्ञाय पौत्रं कृष्णस्य योगिनी ॥ ययौ विहायसा राजन्द्वारकां कृष्णपालिताम् ॥ २२ ॥ तत्र सुप्तं सुपर्यंके प्राद्युम्निं योगमास्थिता ॥ गृहीत्वा शोणितपुरं सख्यै प्रियमदर्शयत् ॥ २३ ॥

प्रद्युम्नका चित्र लिखा उसको देखतेही "यह श्वशुर हैं" ऐसा समझकर लज्जित होगई ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे पृथ्वीपति ! ऊषा अनिरुद्धका चित्र देखकर अत्यन्त लाजसे नीचेको मुख किये "मेरा चित्तचोर यही है" ऐसे मुसकराकर सखीसे कहने लगी ॥ २१ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! योगकी ज्ञाता चित्ररेखा उसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका पौत्र जान आकाशमार्गसे, होकर कृष्णपालित द्वारकापुरीमें पहुँची ॥ २२ ॥ वहाँ उस समय अनिरुद्धकुमार पलँगपर शयन कर रहेथे उन्हें योगके बलसे उठाय शोणितपुरमें लेआई और सखीने ऊषाको दर्शन

कराया ❋ ॥ २३ ॥ अत्यन्त स्वरूपवान् सुन्दर वर अनिरुद्धजीको देख प्रसन्नमुख ऊषा, पुरुषोंके देखनेमें न आवै इस प्रकर अपने घरमें अनिरुद्धके संग रमण करनेलगी ॥ २४ ॥ और बडे मोलके वस्त्र, माला, सुगंधी, धूप, दीप आसन इत्यादि और पीनेकी सामग्री तथा भोजन, भक्ष्य वचनोंसे उनकी पूजा करनेलगी ॥ २५ ॥ अत्यन्त बढ़ा है स्नेह जिसका ऐसी ऊपाने हरी हैं इंद्रियें जिनकी ऐसे अनिरुद्धजीको मोहित होकर

सा च तं सुन्दरवरं विलोक्य मुदितानना ॥ दुष्प्रेक्ष्ये स्वगृहे पुंभी रेमे प्राद्युम्निना समम् ॥ २४ ॥ परार्ध्यवासस्स्रग्गंधधूपदीपासनादिभिः ॥ पानभोजनभक्ष्यैश्च वाक्यैः शुश्रूषयार्चितः ॥ २५ ॥ गूढः कन्यापुरे शश्वत्प्रवृद्धस्नेहया तया ॥ नाहर्गणान्स बुबुधे ऊषयाऽपहृतेंद्रियः ॥ २६ ॥ तां तथा यदुवीरेण भुज्यमानां हतव्रताम् ॥ हेतुभिर्लक्षयांचक्रुराप्रीतां दुरवच्छदैः ॥ २७ ॥

वास करते कितनेही दिन रात बीतगये, परन्तु उन्हैं कुछ सुधि न हुई ॥ २६ ॥ हे नृपोत्तम ! यादवोंमें वीर अनिरुद्धजीके भोग करनेसे जिसका कन्यापनेका व्रत दूर होगया तब उस अत्यन्त प्रसन्नमन ऊषाको गुप्त न रहनेवाले लक्षणोंसे पहरेदारोंने पहिचानलिया और उसीसमय बाणासुरसे

* शंका–श्रीकृष्णके तेजसे रचीहुई द्वारकापुरी,जिसके चारोंओर समुद्र, रात दिन सुदर्शनचक्र घूमता रहै,ऐसी अद्भुत द्वारकापुरीमें जो कोई पुरुप कपटवेष धारण करके उस पुरीमें जानेकी इच्छा करना चाहै तो कभी नहीं जासक्ता, जो ब्रह्मदेवके बनाये जीव हैं उनको तो सामर्थ्यही नहीं जो कपट करके द्वारकाके भीतर जासकैं, फिर क्या कारण जो चित्ररेखा रक्षा करनेवाले प्राणियोंकी आज्ञा नहीं ले विना बूझे कपट करके द्वारकामें जाकर सोतेहुए अनिरुद्धकुमारको पलँगसहित उठाय बडे सुखसे लेकर चलीगई, कोई दूसरा यादव नहीं वह स्वय श्रीकृष्णके पोतेहीको हरकर लेगई किसी और दूसरे यादवको लेजाती तो थोडी ही शका होती कि, कोटके बाहर सोताहुआ रहगया होगा वह तो कोटके भीतर इक्कीस ड्योढीवाले मदिरमेंसे अनिरुद्धको लेगई अर किसीको सुधि भी न हुई यह बडा अचमा है ?

उत्तर–बाणासुरकी मृत्युका उपाय भगवान्ने विचारकर और उसकी कन्याके सग अपने पोतेका विवाह विचारकर, सुदर्शनचक्रको आज्ञा दी कि द्वारकापुरीको चित्ररेखा राक्षसी आवैगी, उसको तुम द्वारकाके भीतर जानेसे मत रोकना, एक बार द्वारकासे बाहरको जाय तो चली जाने देना और भीतरसे कोई वस्तु बाहरको लेजाय तो लेजाने देना बर्जना मत, ऐसी भगवान्की आज्ञाको मानकर सुदर्शनचक्रने चित्ररेखाको नहीं वर्जा, इसलिये चित्ररेखा अनिरुद्धको हरकर लेगई ॥

आनकर कहा कि ॥ २७ ॥ हे राजन् जिस प्रकार कुलको कलंक लगै, ऐसी तुम्हारी कन्याकी कुचेष्टा हमको दीख पडती है ॥ २८ ॥ हे समर्थ ! बाणासुर ! ! हम लोग तो घरका अखण्ड पहरा देते हैं और राजकुमारी ऊषाकी रक्षा करते हैं, इसे कोई मनुष्य देख भी नहीं सक्ता इतनेपर भी कन्याको यह दूषण कहाँसे लगगया ? सो हम नहीं जानते ॥ २९ ॥ इस प्रकार कन्याका दोष सुन अत्यन्त दुःखी हो, बाणासुरने शीघ्रही कन्याके घरमें जाकर यादवोंमें श्रेष्ठ अनिरुद्धको देखा ॥ ३० ॥ हे परीक्षित् ! कामदेवका पुत्र त्रिभुवनमें एक सुन्दर श्यामस्वरूप, पीताम्बर धारण किये, कमलके समान नेत्र, बड़ी भुजा कानोंमें दीप्तिमान् कुण्डल और केशोंकी कान्ति व मुसकानपूर्वक चितवनसे शोभायमान मुख ॥ ३१ ॥ और सब

भटा आवेदयांचक्रू राजंस्ते दुहितुर्वयम् ॥ विचेष्टितं लक्षयामः कन्यायाः कुलदूषणम् ॥ २८ ॥ अनपायिभिरस्माभिर्गुप्तायाश्च गृहे प्रभो ॥ कन्याया दूषणं पुंभिर्दुष्प्रेक्षाया न विद्महे ॥ २९ ॥ ततः प्रव्यथितो बाणो दुहितुः श्रुतदूषणः ॥ त्वरितः कन्यकागारं प्राप्तोऽद्राक्षीद्यदूद्वहम् ॥ ३० ॥ कामात्मजं तं भुवनैकसुन्दरं श्यामं पिशंगांबरमंबुजेक्षणम् ॥ बृहद्भुजं कुंडलकुंतलत्विषा स्मितावलोकेन च मंडिताननम् ॥ ३१ ॥ दीव्यंतमक्षैः प्रिययाऽभिनृम्णया तदंगसंगस्तनकुंकुमस्रजम् ॥ बाह्वोर्दधानं मधुमल्लिकाश्रितां तस्याग्र आसीनमवेक्ष्य विस्मितः ॥ ३२ ॥ स तं प्रविष्टं वृतमाततायिभिर्भटैरनेकैरवलोक्य माधवः ॥ उद्यम्य मौर्वं परिघं व्यवस्थितो यथाऽन्तको दडधरो जिघांसया ॥ ३३ ॥ जिघृक्षया तान्परितः प्रसर्पतः शुनो यथा सूकरयूथपोऽहनत् ॥ ते हन्यमाना भवनाद्विनिर्गता निर्भिन्नमूर्धोरुभुजाः प्रदुद्रुवुः ॥३४॥

मंगलरूप प्यारीके साथ पाँसोंसे खेलता, उस प्यारीके अंगसंगसे जिसमें स्तनोंकी केशर लगगई थी, ऐसी मनोहर जो वसन्त ऋतुकी मालतीहै, उसके पुष्पोंकी माला कण्ठमें धारण किये कामदेवके पुत्र अनिरुद्धजीको ऊषाके निकट बैठा देखकर बाणासुर अत्यन्त आश्चर्य करनेलगा ॥ ३२ ॥ शत्रुओंको संगलिये अनेक पैदलोंसहित बाणासुरको मन्दिरमें आता देखकर मधुवंशोत्पन्न अनिरुद्धजी लोहेका परिघ उठाय मारनेके लिये दंड धारण करके कालके समान खड़े होगये ॥ ३३ ॥ पकड़नेके लिये चारोंओरसे चले आते, सूकरोंके यूथका पालन करनेवाले मुख्य सूकर जैसे

कुत्तोंको मारता है, उसी प्रकार मारनेलगे और मार पड़नेके कारण शिर, हाथ, पाँव टूटनेसे वह सिपाही घरमेंसे निकलकर भागगये ॥ ३४ ॥ राजा बलिका पुत्र बली बाणासुरने क्रोध करके अपनी सेनाको मारतेहुए अनिरुद्धकुमारको नागफाँससे बाँधलिया, उस समय अनिरुद्धजीको बँधा देखकर अत्यन्त शोक और खेदसे व्याकुल हो नेत्रोंमें जल भरकर ऊषा रोनेलगी॥३५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामनिरुद्धबन्धनोनाम द्विषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६२ ॥ दोहा–तिरसठमें यादवन अरु, बाणासुरको युद्ध । सहसभुजातेहि काटि हारि, बरो बहुरि अनिरुद्ध ॥ ६३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशोत्पन्न परीक्षित् ! अनिरुद्धजीको देखे विना बंधु बांधवोंको शोच करते वर्षाऋतु चार

तं नागपाशैर्बलिनंदनो बली घ्नंतं स्वसैन्यं कुपितो बबंध ह ॥ ऊषा भृशं शोकविषादविह्वला बद्धं निशम्याश्रुकलाक्ष्यरौदिषीत ॥ ३५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे अनिरुद्धबन्धो नाम द्विषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अपश्यतां चानिरुद्धं तद्बंधूनां च भारत॥ चत्वारो वार्षिका मासा व्यतीयुरनुशोचताम् ॥ १ ॥ नारदात्तदुपाकर्ण्य वार्तां बद्धस्य कर्म च॥ प्रययुः शोणितपुरं वृष्णयः कृष्णदेवताः ॥ २ ॥ प्रद्युम्नो युयुधानश्च गदः सांबोऽथ सारणः ॥ नंदोपनंदभद्राद्या रामकृष्णानुवर्तिनः ॥३॥ अक्षौहिणीभिर्द्वादशभिः समेताः सर्वतोदिशम् ॥ रुरुधुर्बाणनगरं समंतात्सात्वतर्षभाः ॥ ४ ॥ भज्यमानपुरोद्यानप्राकाराट्टालगोपुरम् ॥ प्रेक्षमाणो रुषाविष्टस्तुल्यसैन्योऽभिनिर्ययौ ॥ ५ ॥

महीने व्यतीत होगये ॥ १ ॥ हे राजन् ! जिस समय सब यदुवंशी शोकसागरमें निमग्न पड़े थे, उसी समय देवर्षि नारदजीने आनकर अनिरुद्धके बँधनेका सब समाचार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे कहा, सुनतेही श्रीकृष्णचन्द्र बहुतसे यादवोंको साथ ले बाणासुरके शोणित पुरको गये ॥ २ ॥ प्रद्युम्न, युयुधान, गद, साम्ब, सारण, नंद, उपनन्द और भद्रादि राम कृष्णके आज्ञाकारी मुख्य मुख्य यादवोंको श्रीकृष्णचन्द्रने संगले बारह अक्षौहिणी सेनासे बाणासुरके नगरको चारोओरसे घेरलिया ॥ ३ ॥ ४ ॥ हे परीक्षित् ! यादवोंसे अपने पुरके बाग, परकोटे, अटारी, द्वार आदि टूटे देख अत्यन्त क्रोधित हो, बारह अक्षौहिणी सेना लेकर बाणासुर पुरसे बाहर निकला ॥ ५ ॥

इसके उपरान्त अपने भक्त बाणासुर पर विपत् पडी जान, अपने पुत्र स्कंद और बहुतसे भूत, पिशाच, डाकिनी, शाकिनी इत्यादि साथ ले नंदीश्वरपर चढ़कर कृष्ण बलदेवसे युद्ध करनेके लिये भगवान् महादेवजी रणभूमिमें आनकर सुशोभित हुये ॥ ६ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! अब वहॉ परस्पर बडा अद्भुत व भयानक जिसको देखतेही रोमाञ्च खड़े होजायँ, इस प्रकार युद्ध होनेलगा, श्रीकृष्णचन्द्र महादेवजीके सम्मुख, प्रद्युम्न स्वामिकार्तिकजीके सम्मुख ॥ ७ ॥ कुंभांड और कूपर्णका युद्ध बलदेवजीसे होनेलगा, साम्बका बाणासुरके पुत्रके संग और बाणासुरका युद्ध सात्यकीके साथ होनेलगा ॥ ८ ॥ देवताओंमें श्रेष्ठ ब्रह्मादिक और मुनि, सिद्ध, चारण, गन्धर्व, अप्सरा, यक्ष यह सब विमानोंपर

बाणार्थे भगवान्रुद्रःससुतैः प्रमथैर्वृतः ॥ आरुह्य नंदिवृषभं युयुधे रामकृष्णयोः ॥ ६ ॥ आसीत्सुतुमुलं युद्धमद्भुतं रोमहर्षणम् ॥ कृष्णशंकरयो राजन्प्रद्युम्नगुहयोरपि ॥ ७ ॥ कुंभांडकूपकर्णाभ्यां बलेन सह संयुगः ॥ सांबस्य बाणपुत्रेण बाणेन सह सात्यकेः ॥ ८ ॥ ब्रह्मादयः सुराधीशा मुनयः सिद्धचारणाः ॥ गंधर्वाप्सरसो यक्षा विमानैर्द्रष्टु मागमन् ॥ ९ ॥ शंकरानुचराञ्शौरिर्भूतप्रमथगुह्यकान् ॥ डाकिनीर्यातुधानांश्च वेतालान्सविनायकान् ॥ १० ॥ प्रेतमातृपिशाचांश्च कूष्मांडान्ब्रह्मराक्षसान् ॥ द्रावयामास तीक्ष्णाग्रैः शरैः शार्ङ्गधनुश्च्युतैः ॥ ११ ॥ पृथग्विधानि प्रायुंक्त पिनाक्यस्त्राणि शार्ङ्गिणे ॥ प्रत्यस्त्रैः शमयामास शार्ङ्गपाणिरविस्मितः ॥ १२ ॥ ब्रह्मास्त्रस्य च ब्रह्मास्त्रं वायव्यस्य च पार्वतम् ॥ आग्नेयस्य च पार्जन्यं नैजं पाशुपतस्य च ॥ १३ ॥

चढ़कर युद्ध देखनेकी इच्छासे आये ॥ ९ ॥ उस समय भगवान् भूतेश्वरके अनुचर भूत, प्रेत, गुह्यक, डाकिनी, यातुधान, वेताल, विनायक॥ १०॥ प्रेत, मातृ, पिशाच, कूष्माण्ड और ब्रह्मराक्षस इन सबको शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र पैनी धारके भालोंसे मार मारकर भगानेलगे ॥ ११ ॥ पिनाक धनुषधारी महादेवजी श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर अलगही अस्त्र शस्त्र चलानेलगे, परन्तु आश्चर्यरहित—श्रीकृष्णचन्द्रजीने उन सब अस्त्र शस्त्रोंको शान्त करदिया ॥१२॥श्रीभोलानाथने ब्रह्मास्त्र चलाया उसे श्रीकृष्णचन्द्रजीने ब्रह्मास्त्रसे शान्त करदिया, इसके उपरान्त जब महादेवजीने वायुदेवताका अस्त्र

चलाया, तब श्रीकृष्णचन्द्रने पर्वतदेवताक अस्त्र छोड़ा उस समय पर्वतसे रुककर पवन थमगया, इसके पीछे महाक्रोधित हो शिवजीने अग्निदेवताक अस्त्र चलाकर आग लगा दी, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसी समय मेघास्त्र छोड़कर क्षणमात्रमें सब अग्निको शान्तकर दिया फिर भगवान् भूत नाथने अपना पाशुपत अस्त्र चलाया, उसको श्रीकृष्णचन्द्रने अपने नारायणास्त्रसे काटडाला ॥१३॥ फिर भगवान् वासुदेवने जृम्भणास्त्र चलागया उससे शिवजी जँभाई लेनेलगे, इस प्रकार उन्हें मोहित करके बाणासुरकी सेनाको तलवार, गदा और बाणोसे, मारनेलगे ॥ १४ ॥ हे राजन् ! प्रद्युम्न जीके बाणोंसे अत्यन्त पीड़ित होकर स्वामिकार्त्तिकजीके अंगोंमेंसे रुधिर बहनेलगा, तब वह समर छोड मोरपर चढ़कर भाग गये ॥ १५ ॥ कुंभांड

मोहयित्वा तु गिरिशं जृंभणास्त्रेण जृंभितम् ॥ बाणस्य पृतनां शौरिर्जघानासिगदेषुभिः ॥ १४ ॥ स्कंदः प्रद्युम्नबाणौघैरर्द्यमानः समंततः ॥ असृग्विमुंचन्गात्रेभ्यः शिखिनाऽपाक्रमद्रणात् ॥ १५ ॥ कुंभांडः कूपकर्णश्च पेततुर्मुसलार्दितौ ॥दुद्रुवुस्तदनीकानि हतनाथानि सर्वतः ॥ १६ ॥ विशीर्यमाणं स्वबलं दृष्ट्वा बाणोऽत्यमर्षणः ॥ कृष्णमभ्यद्रवत्संख्ये रथी हित्वैव सात्यकिम् ॥ १७ ॥ धनूंष्याकृष्य युगपद्बाणः पंचशतानि वै ॥ एकैकस्मिञ्छरौ द्वौद्वौ संदधे रणदुर्मदः ॥ १८ ॥ तानि चिच्छेद भगवान्धनूंषि युगपद्धरिः ॥ सारथिं रथमश्वांश्च हत्वा शंखमपूरयत् ॥ १९ ॥ तन्माता कोटरा नाम नग्ना मुक्तशिरोरुहा ॥ पुरोऽवतस्थे कृष्णस्य पुत्रप्राणरिरक्षया ॥ २० ॥

और कूपकर्ण मूसलके लगनेसे पृथ्वीपर गिरगये, तब स्वामीके मरजानेसे उनकी सम्पूर्ण सेना चारोंओरको भागगई ॥१६॥ हे महाराज ! इस प्रकार अपनी सेनाको जहाँ तहाँ भागता देख बड़ी असहनतासे बाणासुर संग्राममें सात्यकी यादवको छोड़कर श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख आया ॥ १७ ॥ और रणमें बडे गर्वसे बाणासुरने एक संग पाँचसौ धनुष खैंच एक एक धनुषमें दो दो बाण लगाये ॥ १८ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसी समय बाणासुरके वह पाँचसौ धनुष काट डाले फिर सारथी और घोडोंको मार रथको चूर्णकर शंखध्वनि करी ॥ १९ ॥ उस समय कोटरानाम

बाणासुरकी माता अपने बालोंको खोल, नग्न हो, पुत्रके प्राण बचानेके लिये श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख आनकर खडी होगई * ॥ २० ॥ हे राजन् ! नंगी स्त्रीको देखना शास्त्रकी आज्ञा नहीं है, इसीलिये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मुख फेर कर खडे होगये, इस बीचमें जिसका रथ टूटगया, धनुष कट गया, ऐसा बाणासुर रणभूमि छोड पुरमें भागगया ॥ २१ ॥ भूतगण जिस समय भागये, तब तीन शिर और तीन पॉवका ज्वर दशों दिशा ओको जलाता शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख आया ॥२२॥ तब नारायण देव श्रीकृष्णचन्द्रने शिवजीके ज्वरको आया देख अपना शीतज्वर

ततस्तिर्यङ्मुखो नग्नामनिरीक्षन्गदाग्रजः ॥ बाणश्च तावद्विरथश्छिन्नधन्वाऽविशत्पुरम् ॥ २१ ॥ विद्राविते भूतगणे ज्वरस्तु त्रिशिरास्त्रिपात् ॥ अभ्यधावत दाशार्हं दहन्निव दिशो दश ॥ २२ ॥ अथ नारायणो देवस्तं दृष्ट्वा व्यसृजज्ज्वरम् ॥ माहेश्वरो वैष्णवश्च युयुधाते ज्वरावुभौ ॥ २३ ॥ माहेश्वरः समाक्रंदन्वैष्णवेन बलार्दितः ॥ अलब्ध्वाऽभयमन्यत्र भीतो माहेश्वरो ज्वरः ॥ शरणार्थी हृषीकेशं तुष्टाव प्रयतांजलिः ॥ २४ ॥ ज्वर उवाच ॥ नमामि त्वाऽनंतशक्तिं परेशं सर्वात्मानं केवलं ज्ञप्तिमात्रम् ॥ विश्वोत्पत्तिस्थानसंरोधहेतुं यत्तद्ब्रह्म ब्रह्मलिंगं प्रशांतम् ॥ २५ ॥

छोडा, इसके उपरान्त शिवजीका ज्वर और भगवान्का ज्वर दोनों परस्पर मिलकर युद्ध करनेलगे ॥ २३ ॥ जब विष्णुके, ज्वरने शिवजीके ज्वरको बलपूर्वक दबालिया, तब अत्यन्त पीडित होकर पुकारने लगा और अपनी रक्षाके लिये कोई निर्भय स्थान न पाय, हाथ जोड भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी स्तुति करने लगा ॥ २४ ॥ ज्वर बोला कि, अनन्तशक्ति, ब्रह्मादिकोंके ईश्वर सबके आत्मा शुद्ध; चैतन्यघन जगतकी उत्पत्ति

* शंका—अपने पुत्रकी रक्षा करनेके लिये बाणासुरकी माता नगी होकर श्रीकृष्णके सामने क्यों खडी होगई, नग्न होकर खडी होनेसे क्या जान पडताहै, जैसे किसी कामीके सामने स्त्री नग्न होकर खडी होजाय तो वह कामी स्त्रीको देखकर मोहित होजाय तो स्त्री जो कुछ आज्ञा करै, सो सो आज्ञा वह कामी पुरुष उसे पूर्ण किया करै वही काम बाणासुरकी माताने किया, यह शंका भारी है ॥ उत्तर—ब्रह्माने कोटराको वरदान दिया था कि, हे कोटरे ! तीन लोकमें जो पुरुष हैं ब्रह्मा, विष्णु, शिव और चौरासी लक्ष योनिके पुरुष मात्र तुमको नगी देखेंगे तब उसी समय भस्म होजायँगे केवल एक तेरा पतिही भस्म न होगा और सब जल्दी भस्म होंगे, कोटराने ऐसा जानकर श्रीकृष्णको भस्म करनेके लिये श्रीकृष्णके सम्मुख खडी हुई

स्थिति और संहारके कारण, वेदसे गम्य, शान्तमूर्ति, ब्रह्म जो आप हैं, सो मैं आपको नमस्कार करताहूं॥ २५ ॥ काल, दैव, कर्म, जीजी स्वभाव, द्रव्य, शरीर, प्राण, अहंकार, विकार और मन अर्थात् ग्यारह इंद्रियें और पंचमहाभूत, अर्थात् पृथ्वी, आप, तेज, वायु, आकाश इन तत्त्वोंका बना यह देह जैसे बीजसे अंकुर और अंकुरसे फिर बीज होजाताहै, इसीप्रकार कर्मोंसे देह, फिर देहसे कर्म, फिर कर्म देह ऐसे जलकेसा प्रवाह चला जाताहै, बस यही तुम्हारी माया तुम उसके निषेधके अवधि हो इसलिये मैं आपकी शरण आया हूं॥ २६ ॥ यदि कहो कि, मैं देवकीका पुत्र हूँ सो यह मुझसे कैसे बनसक्ताहै इसका उत्तर यह है कि, आप लीलापूर्वक मत्स्यादि अवतार धारण करके देवताओंका पालन और वर्णाश्रमके धर्मकी रक्षा करते हो और धर्म करनेवाले साधुलोगोंका पालन व हिंसासहित पापमार्गका नाश करते हो, इसकारण पृथ्वीका बोझा उतारनेके लिये

कालो दैवं कर्म जीवः स्वभावो द्रव्यं क्षेत्रं प्राण आत्मा विकारः॥ तत्संघातो बीजरोहैः प्रवाहस्त्वन्मायैषा तन्निषेधं प्रपद्य ॥ २६ ॥ नानाभावैर्लीलयैवोपपन्नैर्देवान्साधूँल्लोकसेतून्बिभर्षि ॥ हंस्युन्मार्गान्हिंसया वर्तमानाञ्जन्मैतत्ते भारहाराय भूमेः॥ २७ ॥ तप्तोऽहं ते तेजसा दुःसहेन शांतोग्रेणात्युल्वणेन ज्वरेण॥ तावत्तापो देहिनां तेऽङ्घ्रिमूलं नो सेवेरन्यावदाशाऽनुबद्धाः॥ २८॥ श्रीभगवानुवाच॥ त्रिशिरस्ते प्रसन्नोऽस्मि व्येतु ते मज्ज्वराद्भयम् ॥ यो नौ स्मरति संवादं तस्य त्वन्न भवेद्भयम्॥ २९ ॥ इत्युक्तोच्युतमानम्य गतो माहेश्वरो ज्वरः॥ बाणस्तु रथमारूढः प्रागाद्योत्स्यञ्जनार्दनम्॥ ३०॥ ततो बाहुसहस्रेण नानायुधधरोऽसुरः ॥ मुमोच परमक्रुद्धो बाणांश्चक्रायुधे नृप ॥ ३१ ॥

तुम्हारा जन्म है॥ २७ ॥ आपके उत्पन्न किये दुःसह भयंकर उग्र शीतज्वरसे मैं तपायमान हुआहूं क्योंकि देहधारियोंको तबतकही ताप है जबतक आशा बाँधकर आपके चरणकमलोंका सेवन न करै ॥ २८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! जब इसप्रकार शिवज्वरने भगवान् वासुदेवकी स्तुति करी तब श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे तीन शिरके ज्वर ! मैं तेरे ऊपर प्रसन्न हुआहूँ और मेरे ज्वरसे जो तुझे भय हुआ है वह डर निवृत्त हो परन्तु जो पुरुषगण इस संवादका स्मरण करैं उनको तू मत व्यापना॥ २९॥ इसप्रकार जब कहा, तो शिवज्वर श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार करके चलागया, इसके उपरान्त बाणासुर रथमें चढ़ श्रीकृष्णचन्द्रसे युद्ध करनेके लिये आया॥ ३० ॥ हे महाराज ! हजार भुजाओंमें

योगेश्वरोंके ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रने राजा युधिष्ठिरका यज्ञ सिद्ध करके और सुहृदोंकी विनयसे कितनेही मास पर्यन्त वहाँ वास किया ॥४८॥ इसके उपरान्त जाने देनेकी इच्छा न करनेवाले राजा युधिष्ठिरसे आज्ञा माँग सामर्थ्यवान् भगवान् देवकीनन्दन श्रीकृष्णचन्द्र अपने स्त्री पुत्रोंको संग लेकर द्वारकापुरीमें आये ॥४९॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! वैकुण्ठके वास करनेवाले जय, विजय पार्षदोंको सनकादिकका शाप लगा, इसकारण वारम्वार जन्म हुआ, प्रथम यह कथा तुम्हारे आगे विस्तार सहित वर्णन कर चुके हैं ॥ ५० ॥ राजसूययज्ञ कर चुकनेके पीछे स्नानकर राजा युधिष्ठिर ब्राह्मण और क्षत्रियोंके मध्यमे बैठे इन्द्रके समान सभामें शोभायमान लगने लगे ॥ ५१ ॥ राजा युधिष्ठिरसे सत्कार पाय

साधयित्वा क्रतुं राज्ञः कृष्णो योगेश्वरेश्वरः ॥ उवास कतिचिन्मासान्सुहृद्भिरभियाचितः ॥ ४८ ॥ ततोऽनुज्ञाप्य राजानमनिच्छंतमपीश्वरः ॥ ययौ सभार्यः सामात्यः स्वपुरं देवकीसुतः ॥ ४९ ॥ वर्णितं तदुपाख्यानं मया ते बहुविस्तरम् ॥ वैकुंठवासिनोर्जन्म विप्रशापात्पुनः पुनः ॥ ५० ॥ राजसूयावभृथ्येन स्नातो राजा युधिष्ठिरः ॥ ब्रह्मक्षत्रसभामध्ये शुशुभे सुरराडिव ॥ ५१ ॥ राज्ञः सभाजिताः सर्वे सुरमानवखेचराः ॥ कृष्णं क्रतुं च शंसंतः स्वधामानि ययुर्मुदा ॥ ५२ ॥ दुर्योधनमृते पापं कलिं कुरुकुलामयम् ॥ यो न सेहे श्रियं स्फीतां दृष्ट्वा पांडुसुतस्य ताम् ॥ ५३ ॥ य इदं कीर्तयेद्विष्णोः कर्म चैद्यवधादिकम् ॥ राजमोक्षं वितानं च सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ५४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे शिशुपालवधो नाम चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७४ ॥

सब देवता और आकाशके विचरनेवाले मनुष्य, प्रमथगण श्रीकृष्णचन्द्र और सभा तथा यज्ञ इनकी प्रशंसा करते आनन्दपूर्वक अपने अपने लोकोंको चलेगये ॥ ५२ ॥ परन्तु कौरवोंके कुलमें कलियुग रूप कुलका नाशक, धर्मद्वेषी दुर्योधन पांडुपुत्र महाराज युधिष्ठिरकी बडी शोभाको देख अपने मनमें बहुत कुढा ॥ ५३ ॥ शिशुपालके वध आदिक जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके कर्म वीस हजार आठसौ राजा कैदसे छुटाये और राजा युधिष्ठिरका यज्ञ कराया, इस प्रसंगको जो पुरुष कहैं अथवा सुनैंगे, वह सब पापोंसे छूट जायँगे ॥ ५४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां शिशुपालवधो नाम चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७४ ॥

दोहा–पिछहत्तर भ्रममें पडो, अवभृथको अस्नान । दुर्योधनको क्षमा विन, भयो मान अपमान ॥ ७५ ॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी ! अजातशत्रु राजा युधिष्ठिरके राजसूययज्ञकी बडी शोभा देखकर जो राजा आये थे, वह सब प्रसन्न हुये ॥ १ ॥ और संपूर्ण देवताओंने भी आनन्द पाया, केवल दुर्योधनही आनन्दसे वंचित रहा, यह हमने आपकेही मुखसे सुना, सो दुर्योधनको आनन्द क्यों न हुआ इसका कारण कृपा करके मेरे सम्मुख वर्णन कीजिये ॥ २॥ तब श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! महात्मा तुम्हारे दादे राजा युधिष्ठिरके राजसूययज्ञमें सब बन्धु बांधव प्रेमवश होकर सबही टहल करते थे ॥ ३॥ किसने कौन काम किया सो कहतेहैं, भीमसेनको रसोईका अधिष्ठाता,

**राजोवाच ॥ अजातशत्रोस्तं दृष्ट्वा राजसूयमहोदयम् ॥ सर्वे मुमुदिरे ब्रह्मन्नृदेवा ये समागताः ॥ १ ॥ दुर्योधनं वर्जयित्वा राजानः सर्षयः सुराः ॥ इति श्रुतं नो भगवंस्तत्र कारणमुच्यताम् ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पितामहस्य ते यज्ञे राजसूये महात्मनः ॥ बांधवाः परिचर्यायां तस्यासन्प्रेमबंधनाः ॥ ३ ॥ भीमो महानसाध्यक्षो धनाध्यक्षः सुयोधनः ॥ सहदेवस्तु पूजायां नकुलो द्रव्यसाधने ॥ ४ ॥ गुरुशुश्रूषणे जिष्णुः कृष्णः पादावनेजने ॥ परिवेषणे द्रुपदजा कर्णो दाने महामनाः ॥ ५ ॥ युयुधानो विकर्णश्च हार्दिक्यो विदुरादयः ॥ बाह्लीकपुत्रा भूर्याद्या ये च संतर्दनादयः ॥ ६ ॥ निरूपिता महायज्ञे नानाकर्मसु ते तदा ॥ प्रवर्तंते स्म राजेंद्र राज्ञः प्रियचिकीर्षवः ॥ ७ ॥**

दुर्योधनको खर्च करनेका स्वामी कोशाध्यक्ष किया, क्योंकि यह हमको शत्रु जानकर बहुत द्रव्य उठावेगा, तो इसमें हमारा यश होगा, सहदेवको आये गयेकी पूजा करनेका काम सौंपा और नकुलको अनेक प्रकारकी सामग्रियोंका सम्पादक बनाया ॥ ४ ॥ साधुओंकी सेवा अर्जुन करताथा, और श्रीकृष्णचन्द्र यज्ञमें आनेवालोंके पॉव धोकर पोंछदेते थे, परोसा परोसीमें द्रौपदी लगरही थी उदारमन कर्ण दान देनेकी टहलमें लग रहाथा ॥ ५ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! सात्यकी, विकर्ण, हार्दिक्य, विदुरादिक, भूरिश्रवादि, बाह्लीक राजाके पुत्र और संतर्दन आदि उस बड़े यज्ञमें अनेक प्रकारके कामोंमें लगा दिये, उस समय वह सब महाराज युधिष्ठिरका प्रिय करनेके लिये सब प्रवृत्त होगये ॥६॥ ऋत्विक और सभासद तथा

विवेकी सुहृज्जनोंने सुन्दर मनोहर वचन गहने और दक्षिणासे पूजित होकर शिशुपालको श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकी प्राप्ति होनेके उपरान्त स्वर्गनदी गंगामें यज्ञकी समाप्तिका स्नान किया ॥ ७ ॥ ८ ॥ यज्ञकी समाप्तिके उत्सवमें मृदंग, शंख, ढोलक, खंजरी, नगारे, गोमुख, नरसिंहादिक चित्र विचित्र बाजे बजनेलगे ॥ ९ ॥ नाचनेवालीं नाचनेलगीं और आनन्दपूर्वक गवैयोंके झुण्डके झुण्ड गानेलगे, तिनके वीणा वेणु और हथेलीका शब्द स्वर्गतक व्याप्त होरहा था ॥ १० ॥ चित्र विचित्र छत्र, ध्वजा पताका जिनके ऊपर ढकी, ऐसे बड़े बड़े रथ, हाथी और घोड़ोंपर चढ सुवर्णकी माला पहरे सेनाको संग लेकर राजा निकले ॥ ११ ॥ राजा युधिष्ठिरको आगे किये यदु सृञ्जय, कांबोज कुरु कैकय और कौशल देशके

ऋत्विक्सदस्यबहुवित्सुसुहृत्तमेषु स्विष्टेषु सूनृतसमर्हणदक्षिणाभिः ॥ चैद्ये च सात्वतपतेश्चरणं प्रविष्टे चक्रुस्ततस्त्ववभृथस्नपनं द्युनद्याम् ॥ ८ ॥ मृदंगशंखपणवधुंधुर्यानकगोमुखाः ॥ वादित्राणि विचित्राणि नेदुरावभृथोत्सवे ॥ ९ ॥ नर्तक्यो ननृतुर्हृष्टा गायका यूथशो जगुः ॥ वीणावेणुतलोन्नादस्तेषां स दिवमस्पृशत् ॥ १० ॥ चित्रध्वजपताकाग्रैरिभेंद्रस्यंदनार्वभिः ॥ स्वलंकृतैर्भटैर्भूपा निर्ययू रुक्ममालिनः ॥ ११ ॥ यदुसृंजयकांबोजकुरुकेकयकोसलाः ॥ कंपयंतो भुवं सैन्यैर्जयमानपुरःसराः ॥ १२ ॥ सदस्यर्त्विग्द्विजश्रेष्ठा ब्रह्मघोषेण भूयसा ॥ देवर्षिपितृगंधर्वास्तुष्टुवुः पुष्पवर्षिणः ॥ ॥ १३ ॥ स्वलंकृता नरा नार्यो गंधस्रग्भूषणांबरैः ॥ विलिपंत्योऽभिषिंचंत्यो विजह्रुर्विविधै रसैः ॥ १४ ॥ तैलगोरसगंधोदहरिद्रासांद्रकुंकुमैः ॥ पुंभिर्लिप्ताः प्रलिपंत्यो विजह्रुर्वारयोषितः ॥ १५ ॥ गुप्ता नृभिर्निरगमन्नुपलब्धुमेतद्देव्यो यथा दिवि विमानवरैर्नृदेव्यः ॥ ता मातुलेयसखिभिः परिषिच्यमानाः सव्रीडहासविकसद्वदना विरेजुः ॥ १६ ॥

राजा पृथ्वीको कम्पायमान करते सेना सहित चले ॥ १२ ॥ सभासद, ऋत्विज तथा ब्राह्मण वेदकी ध्वनि करते चले और ऋषि, पितृ, गंधर्व, पुष्पोंकी वर्षा कर करके स्तुति करतेथे ॥ १३ ॥ चन्दन, माला, गहने और वस्त्रोंसे शृंगार करे स्त्री पुरुष अनेक प्रकारके दूध, दही आदि रसोंको लेपन और छिरकाव करतेथे ॥ १४ ॥ तेल और माखन सुगंधिके जल हरदी व केशर इत्यादिकोंको लेपन करते और छिडकते परस्पर विहार करते थे ॥ १५ ॥ इस उत्सवको देखनेके लिये जैसे उत्तम विमानोंपर बैठकर देवांगना आई हों उसीप्रकार वीर और रावतोंसे रक्षित हो रनवासकी

रानियें रथ और पालकियोंमें बैठकर निकलीं, वह रानियें मामाके पुत्रोंसे और सखियोंसे भिगोयीहुई लाजभरी मुसकान व प्रफुल्लित मुखसे शोभायमान होरहीथीं ॥ १६ ॥ भीजनेसे और शरीरमें चिपटनेसे उन स्त्रियोंके अंग, कुच, जंघा और मध्यभाग स्पष्ट दिखाई देतेथे उत्सुकतासे चोटी शिथिल होनेके कारण उससे फूल बिखर रहेथे देवर और सखीजन उन्हें डोलचियोंसे भिगोरहेथे उनकी लीला देखकर मलीनमन कामीजनोंके चित्त अत्यन्त क्षुभित होतेथे ॥ १७ ॥ सुवर्णकी माला पहरे और सुन्दर घोडे जुते रथमें बैठे राजा युधिष्ठिर जैसे क्रियाओं सहित यज्ञ सुन्दर

**ता देवरानुत सखीन्सिषिचुर्दृतीभिः क्लिन्नांबरा विवृतगात्रकुचोरुमध्याः ॥ औत्सुक्यमुक्तकवराच्च्यवमानमाल्याः क्षोभं दधुर्मलधियां रुचिरैर्विहारैः ॥ १७ ॥ स सम्राड् रथमारूढः सदश्वं रुक्ममालिनम् ॥ व्यरोचत स्वपत्नीभिः क्रियाभिः क्रतुराडिव ॥१८॥ पत्नीसंयाजावभृथ्यैश्चरित्वा ते तमृत्विजः ॥ आचांतं स्नापयांचक्रुर्गंगायां सह कृष्णया ॥ ॥ १९ ॥ देवदुंदुभयो नेदुर्नरदुंदुभिभिः समम् ॥ मुमुचुः पुष्पवर्षाणि देवर्षिपितृमानवाः ॥ २० ॥ सस्नुस्तत्र ततः सर्वे वर्णाश्रमयुता नराः ॥ महापातक्यपि यतः सद्यो मुच्येत किल्बिषात् ॥ २१ ॥ अथ राजाऽहते क्षौमे परिधाय स्वलंकृतः ॥ ऋत्विक्सदस्यविप्रादीनानर्चाभरणांबरैः ॥ २२ ॥**

लगता है उसी प्रकार स्त्रियों सहित शोभायमान लगनेलगे * ॥ १८ ॥ ऋत्विजोंने वे पत्नी संयाज और आवभृथ्य नाम दो यज्ञांग करके गंगामें द्रौपदी सहित आचमन कर राजा युधिष्ठिरको स्नान करवाया ॥ १९ ॥ देवता तथा मनुष्योंके नगारे बजनेलगे और देवता ऋषि पितृ मनुष्यादि फूलोंकी वर्षा करने लगे ॥ २० ॥ वर्णयुक्त ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, यह चारो वर्ण और ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी, इन चार आश्रमोंने भी गंगामें स्नान किया; क्योंकि इस गंगामें स्नान करनेसे महापापी पुरुष भी शीघ्र पापसे छूट जातेहैं ॥ २१ ॥ स्नान करने उपरान्त राजा

* शंका–शास्त्रमें और लोकमें भी ऐसा सुना है कि, राजा युधिष्ठिरने एक स्त्रीके सिवाय दूसरी स्त्रीके संग अपना विवाह नहीं किया, क्योंकि राजा युधिष्ठिरके एक स्त्री थी, फिर यज्ञमें बहुत स्त्रियों करके शोभायमान युधिष्ठिर क्यों हुए ?

उत्तर– द्रौपदीने युधिष्ठिरकी सेवा ऐसी की कि, जो सेवा करोडों स्त्रियोंके करनेसे नहीं हो सकती ऐसे, द्रौपदीके पतिव्रतको युधिष्ठिरने देख कर मनमें जाना कि, हमारे करोडों स्त्री हैं, और व्यासजीने भी युधिष्ठिरके मनकी बात जानकर कहा कि, युधिष्ठिर मनकी बहुतसी स्त्रियों करके अपने यज्ञमें शोभित हुए ॥

युधिष्ठिर नवीन रेशमी धोती पहर भलेप्रकार शोभायमान होकर ऋत्विज सभासद और ब्राह्मणादिकोंकी वस्त्रोंसहित पूजन करनेलगे ॥ २२ ॥
युधिष्ठिर नवीन रेशमी धोती पहर भलेप्रकार शोभायमान होकर ऋत्विज सभासद और ब्राह्मणादिकोंकी वस्त्रोंसहित पूजन किया ॥ २३ ॥ देवताओंके
नारायणके आश्रय राजा युधिष्ठिरने भाई बंधु, जातिके राजा मित्र सुहृद् और भी सब मनुष्योंका वारंवार पूजन किया ॥ २३ ॥ देवताओंके
समान कान्तिवाले मणियोंके जडाऊ कुण्डल, माला, पगड़ी, जामा, पटुका और बड़े मोलके हार पहरे पुरुष और दोनों कुण्डल अलकोंके समूहसे
शोभायमान मुखवाली स्त्रियें सुवर्णकी कौंधनी पहरे सब शोभायमान लगतीथीं ॥ २४ ॥ हे राजन् ! स्नानकरे पीछे राजा युधिष्ठिरसे पूजित
हो शील स्वभाववाले ऋत्विज सभासद वेदपाठी ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और राजा ॥ २५ ॥ देवता, ऋषि, पितृ सब प्राणी अनुचरों सहित

बंधुज्ञातिनृपान्मित्रसुहृदोन्यांश्च सर्वशः ॥ अभीक्ष्णं पूजयामास नारायणपरो नृपः ॥ २३ ॥ सर्वे जनाः सुररुचो
मणिकुंडलस्रगुष्णीषकंचुकदुकूलमहार्घ्यहाराः ॥ नार्यश्च कुंडलयुगाऽलकवृंदजुष्टवक्त्रश्रियः कनकमेखलया विरेजुः ॥
॥ २४ ॥ अथर्त्विजो महाशीलाः सदस्या ब्रह्मवादिनः ॥ ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रा राजानो ये समागताः ॥ २५ ॥ देवर्षि
पितृभूतानि लोकपालाः सहानुगाः ॥ पूजितास्तमनुज्ञाप्य स्वधामानि ययुर्नृप ॥ २६ ॥ हरिदासस्य राजर्षे राजसूयमहो
दयम् ॥ नैवातृप्यन्प्रशंसंतः पिबन्मर्त्योऽमृतं यथा ॥ २७ ॥ ततो युधिष्ठिरो राजा सुहृत्संबंधिबांधवान् ॥ प्रेम्णा निवास
यामास कृष्णं च त्यागकातरः ॥ २८ ॥ भगवानपि तत्रांग न्यवात्सीत्तत्प्रियंकरः ॥ प्रस्थाप्य यदुवीरांश्च सांबादींश्च
कुशस्थलीम् ॥ २९ ॥ इत्थं राजा धर्मसुतो मनोरथमहार्णवम् ॥ सुदुस्तरं समुत्तीर्य कृष्णेनासीद्गतज्वरः ॥ ३० ॥

लोकपाल राजा युधिष्ठिरसे पूजन कराय आज्ञा माँग अपने स्थानको चलेगये ॥ २६ ॥ हरि भगवान्के भक्तोंमें राजर्षि राजा युधिष्ठिरके
राजसूययज्ञको बड़ी शोभाकी प्रशंसा करते करते तृप्त नहीं हुए, जिसप्रकार मनुष्यका चित्त अमृत पीते पीते तृप्त नहीं होता ॥ २७ ॥ सुहृद,
सम्बन्धी, बंधू और श्रीकृष्णचन्द्रके बिछुडनेसे कायरमनहो राजा युधिष्ठिरने प्रेमसे रक्खा ॥ २८ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित् ! उन राजा युधिष्ठिरका प्रिय
करनेके लिये सांब आदि पुत्र और यादवोंमें शूर वीरोंको द्वारकामें भेज आप श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थमें रहनेलगे ॥ २९ ॥ धर्मके पुत्र राजा युधिष्ठिरने

दुस्तर मनोरथरूपी बडा समुद्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी सहायतासे तरकर सब खेद दूर किया ॥ ३० ॥ हे राजन् ! एक समय भगवद्भक्त राजा युधिष्ठिरके रनवासकी लक्ष्मी व राजसूययज्ञकी महिमा देखकर दुर्योधन संताप करनेलगा ॥ ३१ ॥ राजा युधिष्ठिरका अंतःपुर कि जहाँ मयदैत्यरचित नरपति, दैत्यपति और देवपतियोंकी नाना प्रकारकी विभूतियाँ प्रकाशमान होरही थीं और जहाँ उन विभूतियोंके साथ द्रौपदी अपने स्वामियोंकी सेवा करती थीं उसे देख दुर्योधनका मन अत्यन्त तापको प्राप्त हुआ ॥ ३२ ॥ राजा युधिष्ठिरके अंतःपुरमें उससमय मधुपति श्रीकृष्णचन्द्रकी रानियोंके समूह नितम्बोंके भारसे धीरे धीरे चलनेमें बजते नूपुरोंसे शोभित चरण, कुचोंकी केशरसे अरुणहार धारण किये,

**एकदांतःपुरे तस्य वीक्ष्य दुर्योधनः श्रियम् ॥ अतप्यद्राजसूयस्य महित्वं चाच्युतात्मनः ॥ ३१ ॥ यस्मिन्नरेंद्रदितिजेंद्रसुरेंद्रलक्ष्मीर्नाना विभांति किल विश्वसृजोपक्लृप्ताः ॥ ताभिः पतीन्द्रुपदराजसुतोपतस्थे यस्यां विषक्तहृदयः कुरुराडतप्यत् ॥ ३२ ॥ यस्मिंस्तदा मधुपतेर्महिषीसहस्रं श्रोणीभरेण शनकैः क्वणदंघ्रिशोभम् ॥ मध्ये सुचारुकुचकुंकुमशोणहारं श्रीमन्मुखं प्रचलकुण्डलकुंतलाढ्यम् ॥ ३३ ॥ सभायां मयक्लृप्तायां क्वापि धर्मसुतोऽधिराट् ॥ वृतोऽनुजैर्बंधुभिश्च कृष्णेनापि स्वचक्षुषा ॥ ३४ ॥ आसीनः कांचने साक्षादासने मघवानिव ॥ पारमेष्ठ्यश्रिया जुष्टः स्तूयमानश्च बंदिभिः ॥ ३५ ॥ तत्र दुर्योधनो मानी परीतो भ्रातृभिर्नृप ॥ किरीटमाली न्यविशदसिहस्तः क्षिपन्रुषा ॥ ३६ ॥ स्थलेऽभ्यगृह्णाद्वस्त्रांतं जलं मत्वा स्थलेऽपतत् ॥ जले च स्थलवद्भ्रांत्या मयमायाविमोहितः ॥ ३७ ॥**

चंचल कुण्डल और केशपाशसे युक्त सुन्दर मुख, रमणीय कटिसे युक्त श्रीकृष्णकी सहस्रों रानियें वहाँ फिरतीथीं ॥ ३३ ॥ मयदैत्यकी बनाई सभा उसमें किसी समय अपना आज्ञाकारी भाई, बंधुसहित और हित अहितके जाननेवाले श्रीकृष्णचन्द्रसहित धर्मपुत्र राजा चक्रवर्ती युधिष्ठिर ॥ ३४ ॥ साक्षात् सिंहासनपर जैसे इन्द्र विराजमान होताहै, उसीप्रकार सुवर्णके सिंहासनपर विराजमान होकर राज्यकी शोभासे सेवित और बन्दीजनोंसे स्तुतिपाय शोभायमान होनेलगे ॥ ३५ ॥ हे राजा परीक्षित् ! उसीसमय भाइयोंको संग ले किरीट धारणकिये, माला पहरे और हाथमें तलवार लिये क्रोधकर द्वारपालोंको डाटताहुआ अभिमानी दुर्योधन सभामें आया ॥ ३६ ॥ वहाँ मयदैत्यकी बनाई सभामें सूखेमें जल दीखे

और जलमें सूखा दीखे, ऐसी मयरचित सभामें मयदैत्यकी मायासे मोहित होकर दुर्योधनने भ्रमसे सूखेमें जल जान अपना जामा उठाया और सूखा जानकर जलमें छोडदिया और जलमें गिरगया ॥ ३७॥ हे राजा परीक्षित् ! दुर्योधनको गिरा देखकर भीमसेन व सब स्त्रियें हँसनेलगीं यह देख राजा युधिष्ठिरने यद्यपि मने भी करा, परन्तु तो भी श्रीकृष्णचन्द्रकी सैन देनेसे पहिले भीमसेन हँसा फिर पीछे सब राजा हँसनेलगे ॥ ३८॥ इन राजाओंको हँसता देख दुर्योधन अत्यन्त लज्जित हो नीची नारकर क्रोधाग्निसे भभकताहुआ सभासे निकल चुप चाप हस्तिनापुरको चलागया उस समय साधुओंके बीच बड़ा हाहाकार शब्द हुआ और अजातशत्रु राजा युधिष्ठिर उदास होगये, जिनकी दृष्टिसे सब जगत् भ्रमण करताहै, वह भगवान् तो चुप होकर बैठगये, क्योंकि उनकी इच्छा पृथ्वीका भार उतारनेकी थी कि, किसी न किसी प्रकार यह पृथ्वीका भार उतरै, सो

जहास भीमस्तं दृष्ट्वा स्त्रियो नृपतयोऽपरे ॥ निवार्यमाणा अप्यंग राज्ञा कृष्णानुमोदिताः ॥ ३८॥ स व्रीडितोऽवाग्वदनो रुषा ज्वलन्निष्क्रम्य तूर्ष्णीं प्रययौ गजाह्वयम् ॥ हाहेति शब्दः सुमहानभूत्सतामजातशत्रुर्विमना इवाभवत् ॥ बभूव तूर्ष्णीं भगवान्भुवो भरं समुज्जिहीर्षुर्भ्रमति स्म यद्दृशा ॥ ३९ ॥ एतत्तेऽभिहितं राजन्यत्पृष्टोऽहमिह त्वया ॥ सुयोधनस्य दौरात्म्यं राजसूये महाक्रतौ ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उ० दुर्योधनमानभंगो नाम पंचसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथान्यदपि कृष्णस्य शृणु कर्माद्भुतं नृप ॥ क्रीडानरशरीरस्य यथा सौभपतिर्हतः ॥ १ ॥ शिशुपालसखः शाल्वो रुक्मिण्युद्वाह आगतः ॥ यदुभिर्निर्जितः संख्ये जरासंधादयस्तथा ॥ २ ॥

यह समागम सहजमें बनगया प्रथम यही भारतका बीज जमा ॥ ३९ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! जो आपने प्रश्न किया था कि, राजसूययज्ञमें दुर्योधन कैसे कुढ़ा सो उसका उत्तर मैंने सब आपके सन्मुख वर्णन करदिया ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां दुर्योधनमानभगो नाम पंचसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७५ ॥ दोहा–युद्ध छिहत्तरमें भयो, यादव शाल्व अपार । घूमत गदा प्रहारसे, गये प्रद्युमन हार ॥ ७६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इसके उपरान्त क्रीडासेही मनुष्य शरीर धारण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके और भी अद्भुत कर्म हैं, जिस प्रकार सौभविमानका पति शाल्वको मारा, सो श्रवण करो ॥ १ ॥ शिशुपालका मित्र शाल्व

रुक्मिणीके विवाहमें आयाथा, तब उसको संग्राममें यादवोंने जीतलिया और उसीप्रकार जरासन्धादि राजा भी जीते ॥ २ ॥ सब राजाओंको सुनाकर राजा शाल्वने यह प्रतिज्ञा करी कि, सम्पूर्ण पृथ्वी यादवकुलरहित करूंगा, अब तुम सब मेरे पराक्रमको देखो ॥ ३ ॥ हे परीक्षित् ! इस प्रकार मूर्ख शाल्व प्रतिज्ञाकर केवल धूलकी एक मुट्ठी फाँकताहुआ पशुपति शिवजीकी आराधना करनेलगा ॥ ४ ॥ शीघ्र सन्तुष्ट होनेवाले शिवजी श्रीकृष्णके द्वेषी शाल्वको वर देना निष्फल जान शीघ्र प्रगट न हुए, परन्तु शरण आये शाल्वसे एक वर्षके पीछे यह कहने लगे कि, वर माँग ॥ ५ ॥ उस समय देवता असुर, मनुष्य, गन्धर्व, सर्प, राक्षस, इनसे न टूटै और जहाँकी इच्छा हो वहाँ पहुँचावै, यादवोंको भयका

**शाल्वः प्रतिज्ञामकरोच्छृण्वतां सर्वभूभुजाम् ॥ अयादवीं क्ष्मां करिष्ये पौरुषं मम पश्यत ॥ ३ ॥ इति मूढः प्रतिज्ञाय देवं पशुपतिं प्रभुम् ॥ आराधयामास नृप पांसुमुष्टिं सकृद्ग्रसन् ॥ ४ ॥ संवत्सरांते भगवानाशुतोष उमापतिः ॥ वरेण च्छंदयामास शाल्वं शरणमागतम् ॥५॥ देवासुरमनुष्याणां गंधर्वोरगरक्षसाम् ॥ अभेद्यं कामगं वव्रे स यानं वृष्णिभीषणम् ॥६॥ तथेति गिरिशादिष्टो मयः परपुरंजयः ॥ पुरं निर्माय शाल्वाय प्रादात्सौभमयस्मयम् ॥ ७ ॥ स लब्ध्वा कामगं यानं तमोधाम दुरासदम् ॥ ययौ द्वारवतीं शाल्वो वैरं वृष्णिकृतं स्मरन् ॥८॥ निरुध्य सेनया शाल्वो महत्या भरतर्षभ ॥ पुरीं बभंजोपवनान्युद्यानानि च सर्वशः ॥ ९ ॥ सगोपुराणि द्वाराणि प्रासादाट्टालतोलिकाः ॥ विहारान्स विमानाग्र्यान्निपेतुः शस्त्रवृष्टयः ॥ १० ॥ शिला द्रुमाश्चाशनयः सर्पा आसारशर्कराः ॥ प्रचंडचक्रवातोऽभूद्रजसाऽऽच्छादिता दिशः ॥ ११ ॥**

देनेवाला ऐसा विमान दो, यह वर माँगा ॥ ६ ॥ तब ऐसाही होगा, यह कहकर भगवान् महादेवजीने मयदानवको आज्ञा दी, उसने झट वैरियोंके पुरको जीतनेवाला सौभनाम लोहेका बना विमान शाल्वको दिया ॥ ७ ॥ अन्धकारका घर, दुष्प्राप्य और इच्छानुसार चलनेवाला विमान पाय वह शाल्व कृष्णके वैरका स्मरण करके द्वारकापुरीकी ओरको चला ॥ ८ ॥ हे राजन् ! शाल्व बड़ी सेनासे द्वारकापुरीको घेरकर सम्पूर्ण फूलोंके बाग और उद्यानोंको तोड़नेलगा ॥ ९ ॥ गोपुर, दरवाजे, महल, अटा उनकी भीतें व विहारस्थान तोड़नेलगा और उस उत्तम विमानपरसे शस्त्रोंकी वर्षा होने लगी ॥ १० ॥ और शिला, वृक्ष, बिजली, सर्प, ओले, वरसनेलगे और प्रचण्ड पवन चलनेके कारण सम्पूर्ण

दिशायें आच्छादित होगईं ॥ ११ ॥ हे परीक्षित् ! इसप्रकार सौभविमानसे पीडित श्रीकृष्णचन्द्रकी द्वारकापुरी जैसे त्रिपुरदैत्यसे पृथ्वी दुःखी हुई थीं, उसीप्रकार दुःखी होगई, सुखका कहीं लेश भी न रहा ॥ १२ ॥ बडे यशी महारथी भगवान् प्रद्युम्न अपनी प्रजाको दुःखी देखकर "भय मत करो" इसप्रकार कहकर रथमें बैठकर सन्मुख आये ॥ १३ ॥ और सात्यकि, चारुदेष्ण, सांब और छोटे भाई सहित अक्रूर तथा हार्दिक्य, भानुविन्द, गद, शुक सारण ॥ १४ ॥ बडे धनुषधारी महारथी योद्धा कवच पहर, रथ, हाथी, घोडे और पैदल इत्यादिकोको संग लेकर निकले ॥ १५ ॥ इसके उपरान्त हे राजन् ! असुरोंका जैसे देवताओंके संग युद्ध हुआ था उसीप्रकार रोमाञ्चकारक महाभयानक युद्ध शाल्वकी सेनाका यादवोंके संग

**इत्यर्द्यमाना सौभेन कृष्णस्य नगरी भृशम् ॥ नाभ्यपद्यत शं राजंस्त्रिपुरेण यथा मही ॥ १२ ॥ प्रद्युम्नो भगवान्वीक्ष्य बाध्यमाना निजाः प्रजाः ॥ मा भैष्टेत्यभ्यधाद्वीरो रथारूढो महायशाः ॥ १३ ॥ सात्यकिश्चारुदेष्णश्च सांबोऽक्रूरः सहानुजः ॥ हार्दिक्यो भानुविंदश्च गदश्च शुकसारणौ ॥ १४ ॥ अपरे च महेष्वासा रथयूथपयूथपाः ॥ निर्ययुर्दंशिता गुप्ता रथेभाश्वपदातिभिः ॥ १५ ॥ ततः प्रववृते युद्धं शाल्वानां यदुभिः सह ॥ यथाऽसुराणां विबुधैस्तुमुलं लोमहर्षणम् ॥ १६ ॥ ताश्च सौभपतेर्माया दिव्यास्त्रै रुक्मिणीसुतः ॥ क्षणेन नाशयामास नैशं तम इवोष्णगुः ॥ १७ ॥ विव्याध पंचविंशत्या स्वर्णपुंखैरयोमुखैः ॥ शाल्वस्य ध्वजिनीपालं शरैः सन्नतपर्वभिः ॥ १८ ॥ शतेनाताडयच्छाल्वमेकैकेनास्य सैनिकान् ॥ दशभिर्दशभिर्नेतन्वाहनानि त्रिभिस्त्रिभिः ॥ १९ ॥ तदद्भुतं महत्कर्म प्रद्युम्नस्य महात्मनः ॥ दृष्ट्वा तं पूजयामासुः सर्वे स्वपरसैनिकाः ॥ २० ॥**

होने लगा ॥ १६ ॥ जैसे रात्रिके अन्धकारको भगवान् सूर्य दूर करदेतेहैं, वैसेही रुक्मिणीके पुत्र प्रद्युम्नजीने सौभविमानके पति शाल्वकी मायाओंका क्षणभरमें नाश करदिया ॥ १७ ॥ सोनेके पुंख लोहेकी भाली और छोटी छोटी गांठवाले पचीस बाणोंसे शाल्वके सेनापतिको शीघ्र वींध डाला ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त भगवान् प्रद्युम्नजीने सौ बाण शाल्वके और एक एक बाण प्यादोंके तथा दश दश बाण सारथी और तीन तीन बाणोंसे घोडे हाथियोंको वींध डाला ॥ १९ ॥ महात्मा प्रद्युम्नजीका यह अद्भुत पराक्रम देखकर अपनी पराई सेनाके योद्धा सबही प्रद्युम्नजीकी

लड़ाई करनेलगे ❀ ॥ २० ॥ मयदैत्यका बनाया वह मायामय विमान कभी तो नानारूपसे और कभी एक रूपसे दिखाई देता, कभी बिलकुल दीखताही नहीं, इसलिये शत्रु जो यादव उनको उसका तर्क करना महाकठिन होगया ॥ २१ ॥ वह विमान कभी भूमिपर, कभी आकाशमार्गमें, कभी पर्वतोंके शिखरपर और कभी जलमें अलातचक्रके समान भ्रमण कर रहा था, इसकारण उसकी व्यवस्थाका ठिकाना लगना अत्यन्त कठिन होगया ॥ २२ ॥ विमान और सेना सहित जहाँ जहाँ शाल्व दिखाई देता था वहाँ वहाँ यादवोंमें मुख्य वीरगण बाणोंको छोड़ते थे ॥ २३ ॥ अग्नि सूर्यके समान गरम स्पर्शवाले विषके तुल्य असह्य वैरियोंके चलाये बाणोंसे शाल्वकी सेना अत्यन्त पीडित होगई और शाल्वभी व्याकुल

**बहुरूपैकरूपं तद्दृश्यते न च दृश्यते ॥ मायामयं मयकृतं दुर्विभाव्यं परैरभूत् ॥ २१ ॥ क्वचिद्भूमौ क्वचिद्व्योम्नि गिरिमूर्ध्नि जले क्वचित् ॥ अलातचक्रवद्भ्राम्यत्सौभं तद्दुरवस्थितम् ॥ २२ ॥ यत्रयत्रोपलक्ष्येत ससौभः सहसैनिकः ॥ शाल्वस्ततस्ततोऽमुंचञ्छरान्सात्वतयूथपाः ॥ २३ ॥ शरैरग्न्यर्कसंस्पर्शैराशीविषदुरासदैः ॥ पीड्यमानपुरानीकः शाल्वोऽमुह्यत्परेरितैः ॥ २४ ॥ शाल्वानीकपशस्त्रौघैर्वृष्णिवीरा भृशार्दिताः ॥ न तत्यजू रणं स्वंस्वं लोकद्वयजिगीषवः ॥ २५ ॥ शाल्वामात्यो द्युमान्नाम प्रद्युम्नं प्राक्प्रपीडितः ॥ आसाद्य गदया मौर्व्या व्याहत्य व्यनदद्बली ॥ २६ ॥ प्रद्युम्नं गदया शीर्णवक्षस्थलमरिंदमम् ॥ अपोवाह रणात्सूतो धर्मविद्दारुकात्मजः ॥ २७ ॥**

होगया ॥ २४ ॥ शाल्वकी सेनाके शस्त्रोंके समूहसे अत्यन्त पीडित होकर भी लोक परलोकके जीतनेकी इच्छावाले यादव शूरवीरोंने अपनी अपनी युद्धभूमिको नहीं छोडा ॥ २५ ॥ प्रद्युम्नके पहले गदाप्रहारसे पीडित हुआ शाल्वका बली द्युमान् नाम मंत्री लोहेकी गदा छातीमें मारकर पुकारने लगा ॥ २६ ॥ वैरीको शांत करनेवाले प्रद्युम्नजीका वक्षस्थल गदाके लगनेसे विदारित होगया, तब धर्मका जाननेवाला

* शंका–प्रद्युम्नने बाणोंसे शाल्वको और शाल्वकी सेनाको मूर्च्छित करदिया तब प्रद्युम्नके ऐसे पराक्रमको देखकर शाल्वकी सेना और प्रद्युम्नकी सेनाने क्यों आश्चर्य माना ? प्रद्युम्नका क्या यह नवीन कर्तव्य था ऐसा कर्तव्य तो प्रद्युम्नने अनेकबार किया था ॥

उत्तर–शाल्वको ब्रह्माने किसीसमय वर दिया था कि तुमको और तेरी सेनाको सग्राममें श्रीकृष्णजी मूर्च्छित करैंगे और त्रिलोकीमें कोई प्राणी तुझको और तेरी सेनाको दुःखित नहीं कर सकैगा जब प्रद्युम्नने शाल्वको और उसकी सेनाको मूर्च्छित करदिया तब ब्रह्मादिक सब देवता आश्चर्य मानने लगे, उससमय और प्राणियोंने आश्चर्य माना तो क्या बडी बात है ?

दारुकका पुत्र सारथी प्रद्युम्नजीको लेकर रणभूमिसे बाहर निकल आया ॥ २७ ॥ दोघड़ीमें चैतन्य हो श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र, प्रद्युम्नजी सा॰ थी
बो कि; अहो रथवान् ! तू रणमेंसे जो मुझे भगाकर ले आया; यह बुराकाम किया ॥ २८ ॥ व्याकुल चित्तवाले तुझ रथवानने मुझे कलंक
लगाय, क्योंकि मुझ विना यादवोंके कुलमें जन्म ले रणमेंसे भागा और किसीको नहीं सुना, परन्तु मेरा इसमें क्या दोष है, यह कलंक तो सारथीने
लगाया ॥ २९ ॥ पिता राम कृष्णसे मिलूंगा तो क्या कहूंगा वह पूछेंगे, तब युद्धमेंसे भागकर निकला हुआ मैं अपनी योग्यताके विषयमें किस
प्रकार निवेदन करूंगा ३० ॥ भाइयोंकी स्त्रियें, भाभी, हे वीर ! युद्धमें शत्रुओंके सन्मुख नपुंसकहो कैसे आज भाग आये, हमसे तो कहो

लब्धसंज्ञो मुहूर्तेन कार्ष्णिः सारथिमब्रवीत् ॥ अहो असाध्विदं सूत यद्रणान्मेऽपसर्पणम् ॥ २८ ॥ न यदूनां कुले जातः
श्रूयते रणविच्युतः ॥ विना मत्क्लीबचित्तेन सूतेन प्राप्तकिल्बिषात् ॥ २९ ॥ किं नु वक्ष्येऽभिसंगम्य पितरौ रामकेशवौ ॥
युद्धात्सम्यगपक्रांतः पृष्टस्तत्रात्मनः क्षमम् ॥ ३० ॥ व्यक्तं मे कथयिष्यंति हसंत्यो भ्रातृजामयः ॥ क्लैब्यं कथं
कथं वीर तवान्यैः कथ्यतां मृधे ॥ ३१ ॥ सारथिरुवाच ॥ धर्मं विजानताऽऽयुष्मन्कृतमेतन्मया विभो ॥ सूतः कृच्छ्रगतं
रक्षेद्रथिनं सारथिं रथी ॥ ३२ एतद्विदित्वा तु भवान्मयापोवाहितो रणात् ॥ उपसृष्टः परेणेति मूर्च्छितो गदया
हतः ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥
स उपस्पृश्य सलिलं दंशितो धृतकार्मुकः ॥ नय मां द्युमतः पार्श्वं वीरस्येत्याह सारथिम् ॥ १ ॥

इस प्रकार हँसकर मुझसे कहेंगी ॥ ३१ ॥ यह सुनकर रथवान बोला हे चिरंजीवित हे समर्थ ! धर्मका ज्ञाता मैं तुम्हें रणमेंसे निकाल लाया, क्योंकि
धर्ममें ऐसाही कहा है कि, जब रथमें बैठनेवालेको कष्ट आनकर उपस्थित हो तो रथवान् रक्षा करे और सारथीके ऊपर कष्ट आवे तो बैठनेवाला
उसकी रक्षा करे ॥ ३२ ॥ हे वीर ! शत्रुने आपके गदा जो मारी तो आप अति पीडित होकर मूर्च्छित होगये, इसलिये धर्म जानकर मैं तुम्हें रण
मेंसे निकाल लाया ॥ ३३ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६ ॥ दोहा—सतहत्तर
अध्यायमें, शाल्ववीरको मार । तोरो सौभ विमान पुनि, यदुपति परम उदार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! इसके उपरान्त

प्रद्युम्नजीने हाथ पाँव धो कवच पहर और धनुष हाथमें लेकर कहा कि, हे रथवान्! वीर द्युमानके पास मुझे लेचल ॥ १ ॥ रुक्मिणीके पुत्र प्रद्युम्नजीने मुसकाकर अपनी सेनाके योद्धाओंको मारते हुये द्युमानको अत्यन्त तीक्ष्ण आठ बाण मारे ॥ २ ॥ चार बाणोंसे चारों घोडोंको एक बाणसे रथवान्को मारा, दो बाणोंसे धनुष और ध्वजाको काटडाला और एक बाणसे महारथी प्रद्युम्नजीने द्युमानका शिर काटलिया ॥ ३ ॥ गद, सात्यकी और सांब आदि यादव विमानका पालन करनेवाले शाल्वकी सेनाको मारनेलगे और शिर कटनेसे संपूर्ण विमानके बैठनेवाले समुद्रमें गिरगये ॥ ४ ॥ हे नृपोत्तप! इसप्रकार २७ सत्ताइस दिनतक यादव और शाल्वकी सेनाका महाभयानक युद्ध हुआ ॥ ५ ॥

विधमंतं स्वसैन्यानि द्युमंतं रुक्मिणीसुतः ॥ प्रतिहत्य प्रत्यविध्यन्नाराचैरष्टभिः स्वयम् ॥ २ ॥ चतुर्भिश्चतुरो वाहान् सूतमेकेन चाहनत् ॥ द्वाभ्यां धनुश्च केतुं च शरेणान्येन वै शिरः ॥ ३ ॥ गदसात्यकिसांबाद्या जघ्नुः सौभपतेर्बलम् ॥ पेतुः समुद्रे सौभेयाः सर्वे संछिन्नकंधराः ॥ ४ ॥ एवं यदूनां शाल्वानां निघ्नतामितरेतरम् ॥ युद्धं त्रिणवरात्रं तदभूत्तुमुलमुल्बणम् ॥ ५ ॥ इंद्रप्रस्थं गतः कृष्ण आहूतो धर्मसूनुना ॥ राजसूयेऽथ निर्वृत्ते शिशुपाले च संस्थिते ॥ ६ ॥ कुरुवृद्धाननुज्ञाप्य मुनींश्च ससुतां पृथाम् ॥ निमित्तान्यतिघोराणि पश्यन्द्वारवतीं ययौ ॥ ७ ॥ आह चाहमिहायात आर्यमिश्राभिसंगतः ॥ राजन्याश्चैद्यपक्षीया नूनं हन्युः पुरीं मम ॥ ८ ॥ वीक्ष्य तत्कदनं स्वानां निरूप्य पुररक्षणम् ॥ सौभं च शाल्वराजं च दारुक प्राह केशवः ॥ ९ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि, राजा परीक्षित्! धर्मके पुत्र राजा युधिष्ठिरके बुलाये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थमें गये थे, वहाँ जब राजसूययज्ञ हो चुका और शिशुपाल मर चुका ॥ ६ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कौरवोंमें वृद्धोंसे और मुनियोंसे और पुत्रों सहित कुन्तीसे आज्ञा माँग मार्गमें कुत्सित शकुन देख द्वारकापुरीको प्रस्थान किया ॥ ७ ॥ और मार्गमें खोटे शकुन देखकर विचार करनेलगे कि, बड़े भाई बलदेवजी सहित मैं यहाँ यज्ञमें आयाहूं, इससे शिशुपालकी ओरके राजा निश्चय मेरी पुरीका नाश करते होंगे ॥ ८ ॥ अपने यादवोंका कष्ट देख, बलदेवजीसे द्वारका

पुरीकी रक्षा करनेके लिये कहकर सौभविमानमें बैठे हुये शाल्वको देख केशव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रथवान्से कहने लगे कि ॥ ९ ॥ हे रथवान्! शीघ्र मेरे रथको शाल्वके समीप पहुँचादे, क्योंकि इस विमानका राजा शाल्व बडा मायावी है, इससे तू घबराना मत ॥ १० ॥ इसप्रकार वचन सुन रथवान् रथपर बैठकर रथको हाँकनेलगा और अपनी पराई सेनाके लोगोंने रथकी ध्वजामें गरुडको आता देखा ॥ ११ ॥ शाल्वकी बहुतसी सेना नाश होगई उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको युद्धमें आया देखकर शाल्वने उनके सारथीपर अत्यन्त भयंकर वेगवाली शक्ति फेंकी ॥ १२ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने दिशाओंको प्रकाश करती बडे तारेके समान आकाशमें चली आती बरछीको अपने बाणोंसे सौ खण्ड करदिये ॥ १३ ॥ और

रथं प्रापय मे सूत शाल्वस्यांतिकमाशु वै ॥ संभ्रमस्ते न कर्तव्यो मायावी सौभराडयम् ॥ १० ॥ इत्युक्तश्चोदयामास रथमास्थाय दारुकः ॥ विशंतं ददृशुः सर्वे स्वे परे चारुणानुजम् ॥ ११ ॥ शाल्वश्च कृष्णमालोक्य हतप्रायबलेश्वरः ॥ प्राहरत्कृष्णसूताय शक्तिं भीमरवां मृधे ॥ १२ ॥ तामापतंतीं नभसि महोल्कामिव रंहसा ॥ भासयंतीं दिशः शौरिः सायकैः शतधाऽच्छिनत् ॥ १३ ॥ तं च षोडशभिर्विद्ध्वा बाणैः सौभं च खे भ्रमत् ॥ अविध्यच्छरसंदोहैः खं सूर्य इव रश्मिभिः ॥ १४ ॥ शाल्वः शौरेस्तु दोः सव्यं सशार्ङ्गं शार्ङ्गधन्वनः ॥ बिभेद न्यपतद्धस्ताच्छार्ङ्गमासीत्तदद्भुतम् ॥ १५ ॥ हाहाकारो महानासीद् भूतानां तत्र पश्यताम् ॥ विनद्य सौभराडुच्चैरिदमाह जनार्दनम् ॥ १६ ॥ यत्त्वया मूढ नः सख्युर्भ्रातुर्भार्या हृतेक्षताम् ॥ प्रमत्तः स सभामध्ये त्वया व्यापादितः सखा ॥ १७ ॥

अत्यन्त कुपित हो सोलह बाणोंसे शाल्वको बींधडाला, फिर आकाशमार्गमें भ्रमण करनेवाले विमानको सूर्यकी किरणोंसे बिंधे हुये आकाशके समान बाणोंके समूहोंसे वेध दिया ॥ १४ ॥ शार्ङ्गधनुषधारी शौरि श्रीकृष्णचन्द्रकी धनुषसहित वाम भुजाको शाल्वने बींध दिया, तब श्रीकृष्णचन्द्रके हाथसे धनुष गिरगया, यह बडीही आश्चर्यकी बात हुई ॥ १५ ॥ हाथमेंसे धनुष गिर देख प्राणियोंमें बडा हाहाकार शब्द हुआ, और उसी अवसरमें विमानका राजा शाल्व अत्यन्त ऊँचे स्वरसे गर्जना कर श्रीकृष्णचन्द्रसे कहने लगा कि ॥ १६ ॥ हे मूर्ख! जो तू हमारे भाई अथवा सखा शिशुपालकी

स्त्रीको हमारे देखतेही हरकर लेगया और सभाके बीच असावधान विराजमान तैंने हमारे सखाको मारा ॥ १७ ॥ अपनेको अजित माननेवाले तू जो आज मेरे सन्मुख खडा रहेगा तो निश्चय यमलोक पहुँचा दूंगा ॥ १८ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि हे अधम ! तू वृथा बकवाद करताहै और निकटही जो तेरी मृत्यु उपस्थित है उसे नहीं देखता, शूरवीर बहुत बकते नहीं अपना पुरुषार्थ दिखातेहैं और जो बहुत बकतेहैं, सो वह कुछ पराक्रम नहीं करते ॥ १९ ॥ इसप्रकार कह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने बड़े वेगकी गदा क्रोध करके कण्ठके नीचे हाडमें मारी कि; जिसके लगनेसे शाल्व रुधिर वमन करता हुआ काँपने लगा ॥ २० ॥ और तत्कालही शाल्व अंतर्धान होगया, फिर दो घड़ी पीछे एक पुरुष आय शिर

तं त्वाद्य निशितैर्बाणैरपराजितमानिनम् ॥ नयाम्यपुनरावृत्तिं यदि तिष्ठेर्ममाग्रतः ॥ १८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ वृथा त्वं कत्थसे मंद न पश्यस्यंतिकेंऽतकम् ॥ पौरुषं दर्शयंति स्म शूरा न बहुभाषिणः ॥ १९ ॥ इत्युक्त्वा भगवाञ्छाल्वं गदया भीमवेगया ॥ तताड जत्रौ संरब्धः स चकंपे वमन्नसृक् ॥ २० ॥ गदायां संनिवृत्तायां शाल्वस्त्वंतरधीयत॥ ततो मुहूर्त आगत्य पुरुषः शिरसाऽच्युतम् ॥ देवक्या प्रहितोऽस्मीति नत्वा प्राह वचो रुदन् ॥ २१ ॥ कृष्णकृष्ण महाबाहो पिता ते पितृवत्सल॥ बध्वाऽपनीतः शाल्वेन सौनिकेन यथा पशुः ॥२२॥ निशम्य विप्रियं कृष्णो मानुषीं प्रकृतिं गतः ॥ विमनस्को घृणी स्नेहाद्बभाषे प्राकृतो यथा ॥ २३ ॥ कथं राममसंभ्रांतं जित्वाऽजेयं सुरासुरैः ॥ शाल्वेनाल्पीयसा नीतः पिता मे बलवान्विधिः ॥२४॥ इति ब्रुवाणे गोविंदे सौभराट् प्रत्युपस्थितः ॥ वसुदेवमिवानीय कृष्णं चेदमुवाच सः ॥२५॥

झुकाय श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार कर, रोता हुआ "मुझे देवकीने भेजा है" यह वचन कहने लगा ॥ २१ ॥ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महाबाहो ! हे पिताका हित करनेवाले ! जैसे कसाई पशुको बाँधकर लेजाताहै, उसीप्रकार शाल्व तुम्हारे पिताको बाँधकर लेगया ॥ २२ ॥ ऐसा अप्रियवचन सुन मनुष्य स्वभावमें प्राप्त मन दयावान् श्रीकृष्णचन्द्र विमन होकर प्राकृत मनुष्यके समान कहने लगे ॥ २३ ॥ कि, संभ्रमरहित देवता असुरोंके अजेय बलदेवजीको जीतकर तुच्छ शाल्व मेरे पिताको कैसे बाँधकर लेगया ? विधाता बलवान् है, कदाचित् लेगया होगा ॥ २४ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र इतना कहते हीथे कि, इतनेमें मायाके वसुदेवको लेकर शाल्व आया और श्रीकृष्णचन्द्रसे बोला कि, हे नीच ! यह तेरा उत्पन्न करनेवाला पिता है,

जिसके लिये तू जीवित है, सो अभी तेरे देखते इसे मारूंगा, यदि तुझमें कुछ सामर्थ्य होय तो इसकी रक्षा कर ❀ ॥२५॥२६॥ मायावी शाल्वने इस
प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको कटुवाक्य कह,तलवारसे वसुदेवजीका मस्तक काटडाला और उस मस्तकको ले आकाशमें स्थित सौभविमानमें पहुँचा ॥
॥२७॥ स्वतःसिद्ध ज्ञानवाले श्रीकृष्णचन्द्र अपने जनोंके संग दो घड़ी तक मनुष्योंके स्वभावसे शोकमें डूबे रहे इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्ण
चन्द्रने मय दैत्यकी प्रगट करी शाल्वकी चलाई आसुरी मायाको जान लिया ॥२८॥ जब इसप्रकार चेते तो जैसे जागता हुआ पुरुष स्वप्नके पदार्थको

एष ते जनिता तातो यदर्थमिह जीवसि ॥ वधिष्ये वीक्षतस्तेऽमुमीशश्चेत्पाहि बालिश ॥ २६ ॥ एवं निर्भर्त्स्य
मायावी खड्गेनानकदुंदुभेः ॥ उत्कृत्य शिर आदाय खस्थं सौभं समाविशत् ॥ २७ ॥ ततो मुहूर्तं प्रकृतावुपाप्लुतः
स्वबोध आस्ते स्वजनानुषंगतः ॥ महानुभावस्तदबुध्यदासुरीं मायां स शाल्वप्रसृतां मयोदिताम् ॥ २८ ॥
न तत्र दूतं न पितुः कलेवरं प्रबुद्ध आजौ समपश्यदच्युतः ॥ स्वाप्नं यथा चांबरचारिणं रिपुं सौभस्थमालोक्य निहंतु
मुद्यतः ॥ २९ ॥ एवं वदन्ति राजर्षे ऋषयः केचनान्विताः ॥ यत्स्ववाचो विरुध्येत नूनं तन्नः स्मरंत्युत ॥ ३० ॥

न देखे उसी प्रकार रणभूमिमें श्रीकृष्णचन्द्रने न तो दूतको देखा और न पिताके देहको देखा, बरन् सौभ विमानमें विराजमान आकाशमें भ्रमण
करते हुए शत्रुको देखकर उसके मारनेका उपाय करनेलगे ॥ २९ ॥ श्रीशुकदेवजी कहनेलगे कि, हे महाभागवत परीक्षित् ! पूर्वापरका अनुसंधान न
रखनेवाले कितने एक ऋषिलोग यह कहते हैं, पर वह अपनी वाणीमें, जो विरोध आता है, उसका ध्यान नहीं करते, उन्होंने पहले कहा कि,

* शंका—शाल्वने माया करके वसुदेवजीकी मूर्ति साक्षात् बनाली यह बडी शंका है ? क्या माया रात दिन सबकी बुद्धि भ्रमाती है, क्योंकि राक्षस मायाके द्वारा अनेक प्रकारकी वस्तु बनालेते हैं,
परन्तु शास्त्रोंमें लिखा है कि, वसुदेव सरीखे तपधारी, और श्रीकृष्ण भगवान् भक्त हितकारी वैकुण्ठनायसे जिनके पुत्र, ऐसे धर्मात्माकी मूर्तिको मायासे क्षुद्र राक्षसने बनालिया यह महाआश्चर्यकी बात है !
उत्तर—ब्रह्माने किसी समय शाल्वको वर दियाया कि, ब्रह्मा, विष्णु, महादेवकी मूर्ति तुझसे बनगी नहीं, और त्रिलोकीमें जिसकी मूर्ति बनाना चाहेगा उसकी मूर्ति बना लेगा, और ब्रह्माने वरदानके देते
समय शाल्वसे यह भी कहाथा कि, जब तू वसुदेवकी मूर्ति बनावेगा उसी समय तू मारा जायगा, उस ब्रह्माके वचनको कालवश होकर भूलगया और वसुदेवकी मूर्ति बनाई उसी समय वृन्दावनविहारी श्रीगो
वर्धनधारीने शाल्वको मारडाला । देखो जब मृत्युके दिन आते हैं, तब परमेश्वर वैसाही बनाव बना देता है, इसलिये शाल्वने वसुदेवकी मूर्ति बनाई थी मूर्ति क्या बनाईथी अपना काल बुलायाथा ॥

"बलदेवजीकी आज्ञा ले और उन्हें हस्तिनापुरमें छोड आप इन्द्रप्रस्थ गये" इसके उपरान्त कहते हैं कि, "इन्द्रप्रस्थसे आ, शाल्वको युद्ध करता देख बलदेवजीको द्वारकाकी रक्षा करनेके लिये भेजा, यह उनके वचनमें ही भेद होता है, सो शुकदेवजी कहते हैं कि, हे राजन् ! यह हमारा मत नहीं है, और ऋषियोंका है ॥ ३० ॥ शोक, मोह, स्नेह, भय यह कहाँ ? और अखण्ड विज्ञान ऐश्वर्य देवता जिनकी स्तुति करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कहाँ ॥३१॥ जिनके चरणारविन्दकी सेवासे पुष्ट हुई, आत्मविद्याके प्रभावसे सज्जन पुरुष अनादिकालकी देहात्मबुद्धिको त्याग अनन्त ईश्वरसम्बन्धी पद आत्माको पाते हैं, उन सर्वोत्तम शरणागतपालक श्रीकृष्णचन्द्रमें कदाचित् मोह नहीं हो सकता ॥३२॥ यही यथार्थ है कि, बड़े पराक्रमी शूरवंशो

क शोकमोहौ स्नेहो वा भयं वा येऽज्ञसंभवाः ॥ क चाखंडितविज्ञानज्ञानैश्वर्यस्त्वखंडितः ॥ ३१ ॥ यत्पादसेवोर्जितया ऽऽत्मविद्यया हिन्वंत्यनाद्यात्मविपर्ययग्रहम् ॥ लभंत आत्मीयमनंतमैश्वरं कुतो न मोहः परमस्य सद्गतेः ॥ ३२ ॥ तं शस्त्रपूगैः प्रहरंतमोजसा शाल्वं शरैः शौरिरमोघविक्रमः ॥ विद्धाऽच्छिनद्वर्म धनुः शिरोमणिं सौभं च शत्रोर्गदया रुरोज ह ॥ ३३ ॥ तत्कृष्णहस्तेरितया विचूर्णितं पपात तोये गदया सहस्रधा ॥ विसृज्य तद्भूतलमास्थितो गदामु द्यम्य शाल्वोऽच्युतमभ्यगाद् द्रुतम् ॥ ३४ ॥ आधावतः सगदं तस्य बाहुं भल्लेन छित्त्वाथ रथांगमद्भुतम् ॥ वधाय शाल्वस्य लयार्कसन्निभं बिभ्रद्बभौ सार्क इवोदयाचलः ॥ ३५ ॥ जहार तेनैव शिरः सकुंडलं किरीटयुक्तं पुरु मायिनो हरिः ॥ वज्रेण वृत्रस्य यथा पुरंदरो बभूव हाहेति वचस्तदा नृणाम् ॥ ३६ ॥

त्पन्न श्रीकृष्णचन्द्रने बलपूर्वक शस्त्रोंके प्रहारसे शाल्वको बेध उसका कवच, धनुष और उसके शिरकी मणि काटकर उसके विमानको गदासे चूर्णकर दिया ॥३३॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके हाथकी चलाई हुई गदासे हजारों खण्ड होकर वह विमान चूर्णीभूत हो पृथ्वीमें गिर गया, उस समय शाल्व विमान छोड़ गदा हाथमें ले श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपरको दौडा ॥ ३४ ॥ दौडते हुए शाल्वका गदासहित हाथ भालेसे काटकर उसके मारनेके लिये प्रलय कालके सूर्यके समान सुदर्शनचक्रको ग्रहणकर उदयाचल पर्वतपर सूर्यके समान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र शोभायमान लगनेलगे ॥ ३५ ॥ जैसे देवराज इन्द्रने वज्रसे वृत्रासुरका माथा काटा था, उसी प्रकार अत्यन्त मायावी शाल्वका कुण्डलों सहित शिर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने काट

हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! जिससमय गदासे
लिया, उससमय मनुष्योंमें बडा हाहाकार शब्द हुआ ॥ २६ ॥ इतनी कथा सुन श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! जिससमय गदासे
विमान टूटा और अत्यन्त पापी दुराचारी शाल्व पृथ्वीमें गिरपड़ा, तब स्वर्गमें देवताओंके नगारे बजने लगे, इसके उपरान्त मित्र शिशुपाल और
शाल्व, तथा पौण्ड्रक इनका ऋण चुकानेके लिये क्रोधित हो दंतवक्र आया ॥३७॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां
सौभशाल्ववधो नाम सप्तसततितमोऽध्यायः ॥७७॥ दोहा–दन्तवक्र हरि मार पुनि, हनो विदूरथ वीर ॥ रोमहर्षण हलधर वधो, अठहत्तर रणधीर
॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित ! परलोकमें प्राप्तहुए शिशुपाल और शाल्व तथा पौण्ड्रकके परोक्षमें मित्रताका जानने

तस्मिन्निपतिते पापे सौभे च गदया हते ॥ नेदुर्दुंदुभयो राजन्दिवि देवगणेरिताः ॥ सखीनामपचितिं कुर्वन्दंतवक्रो
रुषाऽभ्यगात् ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्भा०म०द०उ० सौभशाल्ववधोनाम सप्तसप्ततितमोध्यायः ॥७७॥ श्रीशुक उवाच ॥
शिशुपालस्य शाल्वस्य पौंड्रकस्यापि दुर्मतिः ॥ परलोकगतानां च कुर्वन्पारोक्ष्यसौहृदम् ॥ १ ॥ एकः पदातिः संक्रुद्धो
गदापाणिः प्रकंपयन् ॥ पद्भ्यामिमां महाराज महासत्त्वो व्यदृश्यत ॥२॥ तं तथाऽऽयांतमालोक्य गदामादाय सत्वरः ॥
अवप्लुत्य रथात्कृष्णः सिंधुं वेलेव प्रत्यधात् ॥ ३ ॥ गदामुद्यम्य कारूषो मुकुंदं प्राह दुर्मदः ॥ दिष्ट्यादिष्ट्या भवा
नद्य मम दृष्टिपथं गतः ॥ ४ ॥ त्वं मातुलेयो नः कृष्ण मित्रध्रुङ्‌ मां जिघांससि ॥ अतस्त्वां गदया मंद हनिष्ये वज्र
कल्पया ॥ ५ ॥ तर्ह्यानृण्यमुपैम्यज्ञ मित्राणां मित्रवत्सलः ॥ बंधुरूपमरिं हत्वा व्याधिं देहचरं यथा ॥ ६ ॥

वाला दुष्टबुद्धि दंतवक्र क्रोधकर अकेलाही पांव प्यादा महाबलवान् गदा हाथमें लिये पृथ्वीको कम्पायमान करता अत्यन्त शीघ्रतासे आता हुआ
दिखाई दिया ॥ १ ॥ २ ॥ इसप्रकार दंतवक्रको आता हुआ देख भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने गदा हाथमें ले रथसे उतर समुद्रके जैसे किनारे रोकै
हैं, उसी प्रकार दंतवक्रको रोकदिया ॥३॥ दुर्मद करूषदेशका राजा दंतवक्र मुक्तिके देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे कहने लगा कि, तू जो मेरे
नेत्रोंके सन्मुख आया यह बड़ाही मंगल हुआ ॥ ४ ॥ हे कृष्ण ! तू हमारे मामाका पुत्र और हमारे मित्रका मारनेवाला है और मुझे भी मारना
चाहताहै, इसलिये हे मूर्ख ! वज्रके समान इस गदासे तेरा प्राण संहार करूंगा ॥ ५ ॥ हे अज्ञानी ! देहमें रहे रोगको जिस प्रकार नाश करतेहैं

उसी प्रकार बन्धुरूप वैरी जो तू है, उसे मारूंगा, तब मित्रवत्सल मैं मित्रोंके ऋणसे उऋण हूंगा ॥ ६ ॥ इसप्रकार कठोर वाक्य कह श्रीकृष्णचन्द्रके माथेमें गदा मारकर सिंहके समान दंतवक्र गर्जनेलगा, जैसे हाथीके अंकुश लगे ऐसेही वह गदालगी ॥ ७ ॥ संग्राममें गदा लगनेसे भी श्रीकृष्णचन्द्र न गिरे, इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने भी कौमोदकी बडी गदाको ले दंतवक्रकी छातिमें मारी ॥ ८ ॥ अत्यन्त वेगवान् गदा पड़नेके कारण हृदय विदीर्ण होनेसे दंतवक्र मुखसे रुधिरका वमन करता हुआ प्राणोंको छोड केश, हाथ, पाँव, फैलाकर पृथ्वीमें गिरपड़ा ॥९॥ हे परीक्षित् ! इसके उपरान्त दंतवक्रके शरीरसे अद्भुत सूक्ष्मज्योति निकलकर सब प्राणियोंके देखते शिशुपालके वधके समान श्रीकृष्णचन्द्रमें प्रवेश करगई

एवं रूक्षैस्तुदन्वाक्यैः कृष्णं तोत्रैरिव द्विपम् ॥ गदयाऽताडयन्मूर्ध्नि सिंहवद् व्यनदच्च सः ॥ ७ ॥ गदयाऽभिहतो
ऽप्याजौ न चचाल यदूद्वहः ॥ कृष्णोऽपि तमहन्गुर्व्या कौमोदक्या स्तनांतरे ॥ ८ ॥ गदानिर्भिन्नहृदय उद्वमन्रु
धिरं मुखात् ॥ प्रसार्य केशबाह्वंघ्रीन्धरण्यां न्यपतद् व्यसुः ॥ ९ ॥ ततः सूक्ष्मतरं ज्योतिः कृष्णमाविशदद्भुतम् ॥
पश्यतां सर्वभूतानां यथा चैद्यवधे नृप ॥१०॥ विदूरथस्तु तद्भ्राता भ्रातृशोकपरिप्लुतः ॥ आगच्छदसिचर्मभ्यामुच्छ्वसं
स्तज्जिघांसया ॥ ११ ॥ तस्य चापततः कृष्णश्चक्रेण क्षुरनेमिना ॥ शिरो जहार राजेंद्र सकिरीटं सकुंडलम् ॥ १२ ॥
एवं सौभं च शाल्वं च दंतवक्रं सहानुजम् ॥ हत्वा दुर्विषहानन्यैरीडितः सुरमानवैः ॥ १३ ॥ मुनिभिः सिद्धगंधर्वै
र्विद्याधरमहोरगैः ॥ अप्सरोभिः पितृगणैर्यक्षैः किन्नरचारणैः ॥ १४ ॥

॥१०॥ इसके उपरान्त भाई दंतवक्रके शोकसे व्याकुल विदूरथ ढाल, तलवार ले श्रीकृष्णचन्द्रको मारनेके लिये बडे बडे श्वास लेता हुआ आया ॥११॥ हे परीक्षित् ! विदूरथको इसप्रकार आता हुआ देख मुकुट और कुण्डलोंसहित उसका शिर क्षुरेके समान धारवाले चक्रसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने काट लिया ॥ १२ ॥ इसप्रकार सौभ विमान और शाल्व तथा भ्राताओंसहित दंतवक्रको जब भगवान् वासुदेव मारचुके, तब देवता और मनुष्य स्तुति करने लगे ॥१३॥ मुनीश्वर, सिद्ध, गंधर्व, विद्याधर और बडे सर्प, अप्सरा, पित्रोंके गण, यक्ष, किन्नर, चारण ॥ १४ ॥

यह सब कोई श्रीकृष्णचन्द्रकी विजय गाय फूल बरसाय कर चले गये, इसके उपरान्त श्रीकृष्णचन्द्र सब यादवोंको संग ले शोभायमान द्वारकापुरीको
गये ॥ १५ ॥ इसप्रकार योग और जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सदा जयकोही प्राप्त करते हैं, पशुओंके समान दृष्टिवाले अज्ञानी पुरुषोंको
जरासन्धसे हारे जीते प्रतीत होते हैं ॥ १६ ॥ पीडित कौरवोंको एक तुल्य माननेवाले बलदेवजी उनके युद्धका उद्यम सुनकर तीर्थयात्राका बहानाकर
द्वारकासे चलेगये, क्योंकि यहाँ रहनेसे जिसकी ओर न हूंगा वही बुरा मानेगा ॥१७॥ प्रभासतीर्थमें स्नानकर देवता ऋषि, पितृ, मनुष्योंको तर्पणकर
और ब्राह्मणोंको संग ले सरस्वतीके प्रवाहके सन्मुख महात्मा बलदेवजी गये ॥ १८ ॥ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित ! पृथूदक, बिंदुसरोवर, त्रित

वृतश्च वृष्णिप्रवरैर्विवेशालंकृतां पुरीम् ॥ १५ ॥ एवं योगेश्वरः कृष्णो भगवा
उपगीयमानविजयः कुसुमैरभिवर्षितः ॥ ञ्जगदीश्वरः ॥ ईयते पशुदृष्टीनां निर्जितो जयतीति सः ॥ १६ ॥ श्रुत्वा युद्धोद्यमं रामः कुरूणां सह पांडवैः ॥ तीर्थाभिषे
कव्याजेन मध्यस्थः प्रययौ किल ॥ १७ ॥ स्नात्वा प्रभासे संतर्प्य देवर्षिपितृमानवान् ॥ सरस्वतीं प्रतिस्रोतं ययौ ब्राह्मण
संवृतः ॥ १८ ॥ पृथूदकं बिंदुसरस्त्रितकूपं सुदर्शनम् ॥ विशालं ब्रह्मतीर्थं च चक्रं प्राचीं सरस्वतीम् ॥ १९ ॥ यमुनामनु
यान्येव गंगामनु च भारत ॥ जगाम नैमिषं यत्र ऋषयः सत्रमासते ॥ २० ॥ तमागतमभिप्रेत्य मुनयो दीर्घसत्रिणः ॥
अभिवंद्य यथान्यायं प्रणम्योत्थाय चार्चयन् ॥ २१ ॥ सोऽर्चितः सपरीवारः कृतासनपरिग्रहः ॥ रोमहर्षणमासीनं महर्षेः
ऽशिष्यमैक्षत ॥ २२ ॥ अप्रत्युत्थायिनं सूतमकृतप्रह्वणांजलिम् ॥ अध्यासीनं च तान्विप्रांश्चुकोपोद्वीक्ष्य माधवः ॥ २३ ॥

कूप, सुदर्शन तीर्थ, विशालब्रह्मतीर्थ, चक्रतीर्थ और पूर्ववाहिनी सरस्वती, व यमुनाके तीर्थ गंगाके तीर्थ और जहाँ ऋषि यज्ञ करैं उस नैमिषा
रण्यमें बलदेवजी गये ॥ १९ ॥ २० ॥ बडे यज्ञवाले मुनि बलदेवजीको आयाहुआ देख प्रशंसा करतेहुए शीघ्र उठ प्रणाम कर यथायोग्य उनका
पूजन करने लगे ॥ २१ ॥ ब्राह्मणोसहित पूजापाय और आसनपर बैठ महात्मा बलदेवजीने वेदव्यासके शिष्य रोमहर्षणको बैठा देखा ॥ २२ ॥
यह सूतजाति होकर उन सब ब्राह्मणोसे ऊँचे आसनपर विराजमान था, न तो इसने प्रत्युत्थान किया और न विनय की और न हाथ जोडकर
स्तुति करी, तब इसको देखकर भगवान् बलरामजीको अत्यन्त क्रोध उत्पन्न हुआ ॥ २३ ॥

और अपने मनमें विचार करने लगे कि, यह प्रतिलोम जाति होकर इन ब्राह्मण और धर्मपालक हमसे भी ऊँचे आसनपर विराजमानहै, इस अपराधसे यह दुर्बुद्धि मारडालनेके योग्य है ॥ २४ ॥ क्योंकि भगवान् वेदव्यासजीका शिष्य होकर, इतिहास और पुराणोंसहित धर्मशास्त्र पढकर यह सूत ऐसा आचरण रखता है ॥ २५ ॥ सत्य है जो नटके समान वेष धारण करनेवाले, अजितेन्द्रिय, अजितमन, विनयरहित वृथा पण्डिताभिमानी पुरुषहैं उनको शास्त्राभ्यास भी गुणकारक नहीं होता ॥ २६॥ इसलोकमें मैंने इसलिये अवतार लियाहै कि, ऐसे धर्मध्वजी पुरुषोंका विनाश करना क्योंकि

**कस्मादसाविमान् विप्रानध्यास्ते प्रतिलोमजः ॥ धर्मपालांस्तथैवास्मान् वधमर्हति दुर्मतिः ॥ २४ ॥ ऋषेर्भगवतो भूत्वा शिष्योऽधीत्य बहूनि च ॥ सेतिहासपुराणानि धर्मशास्त्राणि सर्वशः ॥ २५ ॥ अदांतस्याविनीतस्य वृथापंडितमानिनः ॥ न गुणाय भवंति स्म नटस्येवाजितात्मनः ॥ २६ ॥ एतदर्थो हि लोकेऽस्मिन्नवतारो मया कृतः॥वध्या मे धर्मध्वजिनस्ते हि पातकिनोऽधिकाः ॥ २७ ॥ एतावदुक्त्वा भगवान्निवृत्तोऽसद्वधादपि ॥ भावित्वात्तं कुशाग्रेण करस्थेनाहनत्प्रभुः ॥ २८ ॥ हाहेति वादिनः सर्व मुनयः खिन्नमानसाः ॥ ऊचुः संकर्षणं देवमधर्मस्ते कृतः प्रभो ॥ २९ ॥ अस्य ब्रह्मासनं दत्तमस्माभिर्यदुनंदन॥आयुश्चात्माऽक्लमं तावद् यावत्सत्रं समाप्यते ॥ अजानतैवाचरितस्त्वया ब्रह्मवधो यथा ॥ ३० ॥**

वह सबसे अधिक पापी होतेहैं ॥ २७ ॥ हे राजन् ! यद्यपि महात्मा बलरामजीने दुष्टोंको मारना छोड़ दिया था, परन्तु तोभी होनी ऐसेही थी, इस कारण इतना कहकर उन्होंने हाथमें स्थित डाभके अग्रसे उसको मारडाला ❋ ॥ २८ ॥ तब उसके मरतेही सब मुनिलोग महा हाहाकर करनेलगे और खेदको प्राप्त होकर बलरामजीसे बोले कि, हे भगवन् ! यह आपने बडा अधर्म किया ॥ २९ ॥ हे प्रभो ! जबतक यज्ञ सम्पूर्ण हो, तबतक

❋ शंका–भावी प्राकृत जीवोंके लिये है उनहीसे भला बुरा कर्म करसक्ती है, कुछ भगवान्के ऊपर भावी नहीं चलसक्ती ! फिर बलदेवजी तो भगवान् शेषजी थे सो भावीके वश कैसे होगये ? जो सूतजी को मारडाला यह बडी शंका है !

उत्तर–ब्रह्मा, विष्णु, महेशके ऊपर भावी कुछ भी नहीं करसक्ती तो भी भावीकी मर्यादा पालन करनेवाले तीनों देव ससारमें भावीके वश होकर अनेक प्रकारका काम करते हैं, इसलिये अनन्त रूप बलदेवजीने मायाके वशीभूत हो सूतको मारडाला ॥

हमारे पास पुराणोंकी कथा कहनेके लिये हम लोगोने इस सूतको ब्रह्मासन दिया था और शरीर खेदित न हो, ऐसी आयु दी थी, परन्तु आपने विना जाने यह ब्रह्महत्याकासा कार्य किया ॥३०॥ हे लोकपावन बलरामजी ! तुम योगेश्वर हो इस कारण आपको वेदमें कही ब्रह्महत्याका निषेध नहीं लगता परन्तु तो भी आप स्वयं इस ब्रह्महत्याके समान पापका प्रायश्चित्त करोगे, तभी संसारकी मर्यादा रहेगी ॥ ३१ ॥ यह सुनकर बलरा जीने कहा जगत्की मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये मैं प्रायश्चित्त करूंगा, इस कारण मुख्य पक्षमें जो नियम होवै सो मुझे बताओ ॥३२॥ इस रोमहर्ष णकी दीर्घ आयु, बल, इन्द्रिय और सामर्थ्य होनेमें जो तुम्हारी अभिलाषा हो सो वर्णन करो; क्योंकि जसी आप आज्ञा करैंगे वैसाही मैं योगमा

योगेश्वरस्य भवतो नाम्नायोऽपि नियामकः ॥ यद्येतद्ब्रह्महत्यायाः पावनं लोकपावन ॥ चरिष्यति भवान्लोकसंग्रहोऽनन्यचोदितः ॥ ३१ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ करिष्ये वधनिर्वेशं लोकानुग्रहकाम्यया ॥ नियमः प्रथमे कल्पे यावान्स तु विधीयताम्॥३२॥दीर्घमायुर्बतैतस्य सत्त्वमिंद्रियमेव च ॥ आसादितं यत्तद् ब्रूत साधये योगमायया ॥ ३३ ॥ ऋषय ऊचुः ॥ अस्त्रस्य तव वीर्यस्य मृत्योरस्माकमेव च ॥ यथा भवेद्वचः सत्यं तथा राम विधीयताम् ॥ ३४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ आत्मा वै पुत्र उत्पन्न इति वेदानुशासनम् ॥ तस्मादस्य भवेद्वक्ता आयुरिंद्रियसत्त्ववान् ॥ ३५ ॥ किं वः कामो मुनिश्रेष्ठा ब्रूताहं करवाण्यथ ॥ अजानतस्त्वपचितिं यथा मे चिंत्यतां बुधाः ॥ ३६ ॥ ऋषय ऊचुः ॥ इल्वलस्य सुतो घोरो बल्वलो नाम दानवः ॥ स दूषयति नः सत्रमेत्य पर्वणिपर्वणि ॥ ३७ ॥

याके प्रभावसे करूंगा ॥ ३३ ॥ तब मुनि बोले कि, हे राम ! जिस प्रकार तुम्हारे अस्त्रकी, पराक्रमकी और मृत्युकी सत्यता हो और तुमने जो वचन हमसे कहा है, वहभी सत्य होजाय उसीप्रकार करो ॥ ३४ ॥ बलरामजी बोले कि, "पिताही पुत्ररूप उत्पन्न होताहै" इस प्रकार वेदकी आज्ञा है, सो इसका पुत्र उग्रश्रवा तुम्हैं पुराण श्रवण करावेगा और आयुष्य इन्द्रियशक्ति व शरीरके बलसे परिपूर्ण होगा ॥ ३५ ॥ हे मुनिजनो ! आपको दूसरी किस बातकी अभिलाषा है ? सो हमसे कहो ? आप जो कहैंगे सो मैं करूंगा ? हे बुधलोगो ! मैं प्रायश्चित्त नहीं जानता, इस कारण उसकाभी विचार करो ॥ ३६ ॥ तब ऋषीश्वर बोले कि, हे राम ! घोररूप इल्वलका पुत्र बल्वल नाम दानव अमावस पूनोंको आनकर हमारे यज्ञको

भ्रष्ट करता है ॥ ३७ ॥ सो हे दाशार्हवंशोत्पन्न बलदेवजी। पीब, रुधिर, मूत्र, विष्ठा, मदिरा और मांस इनकी वर्षा करनेवाले पापी बल्वलको मारो, यही हमारी सेवाहै ॥ ३८ ॥ इसके उपरान्त अत्यन्त सावधान होकर कामक्रोधादिकोको त्याग भरतखण्डकी परिक्रमाकर जब एक वर्षतक तीर्थोंमें स्नान करोगे तब शुद्ध होगे ॥३९॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां बलदेवचरित्रे बल्वलवधोपक्रमोनामाष्टसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७८ ॥ दोहा–उन्नासी अध्यायमें, बल्वलको वध राम। बहुरि तीर्थयात्रा करी, जहाँ जहाँ शुभधाम ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित्! इसके उपरान्त जब अमावास्याकी पूर्णमासीका पर्व आया तो धूरि वर्षासहित अत्यन्त भयानक प्रचण्ड पवन चलने

तं पापं जहि दाशार्ह तन्नः शुश्रूषणं परम् ॥ पूयशोणितविण्मूत्रसुरामांसाभिवर्षिणम् ॥ ३८ ॥ ततश्च भारतं वर्षं परीत्य सुसमाहितः ॥ चरित्वा द्वादशमासांस्तीर्थस्नायी विशुध्यसे ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्भा० दशमस्कंधे उत्तरार्धे बलदेवचरित्रे सूत० बल्वलवधोपक्रमो नामाष्टसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ ततः पर्वण्युपावृत्ते प्रचंडः पांसुवर्षणः ॥ भीमो वायुरभूद्राजन्पूयगंधस्तु सर्वशः ॥ १ ॥ ततोऽमेध्यमयं वर्षं बल्वलेन विनिर्मितम् ॥ अभवद्यज्ञशालायां सोऽन्वदृश्यत शूलधृक् ॥ २ ॥ तं विलोक्य बृहत्कायं भिन्नांजनचयोपमम् ॥ तप्तताम्रशिखाश्मश्रुं दंष्ट्रोग्रभ्रुकुटीमुखम् ॥ ३ ॥ सस्मार मुसलं रामः परसैन्यविदारणम् ॥ हलं च दैत्यदमनं ते तूर्णमुपतस्थतुः ॥ ४ ॥ तमाकृष्य हलाग्रेण बल्वलं गगनेचरम् ॥ मुसलेनाहनत्क्रुद्धो मूर्ध्नि ब्रह्मद्रुहं बलः ॥ ५ ॥

लगा और चारों ओरसे राधकीसी दुर्गन्ध आई ॥ १ ॥ इसके पीछे बल्वल दैत्यकी करी विष्ठा और मूत्रकी वर्षा यज्ञ शालामें होनेलगी, फिर त्रिशूल हाथमें लिये वह बल्वल भी दीखपड़ा ॥ २ ॥ टूटेहुये अंजनके ढेरके समान बडे शरीरवाला तपे ताँबेकेसी लाल शिखाओं दाढ़ी मूंछवाला दाढ और भ्रुकुटीसे डरावने मुखवाले उस दैत्यको देख ॥ ३ ॥ शत्रुकी सेनाके विदीर्ण करनेवाले मूशलको स्मरणकर दैत्योंको मारनेवाले हलका स्मरण किया इसके उपरान्त पार्षदरूप हल मूशल आपही आनकर उपस्थित होगये ॥ ४ ॥ आकाशमें विचरनेवाले बल्वलको हलके अग्रभागसे

खैंच और अत्यन्त क्रोधमें भरकर महात्मा बलदेवजीने ब्रह्मद्रोही बल्वलके माथेमें मुशल मारा ॥ ५ ॥ उसके लगतेही माथेके फूटनेसे बल्वल रुधिरको वमन करता हुआ वज्रके मारे गेरुके पर्वतके समान पृथ्वीमें गिर पडा ॥६॥ तब मुनीश्वरोंने बलदेवजीकी स्तुतिकर सफल आशीर्वाद दे, जैसे बडभागी देवतालोगोंने वृत्रासुरके मारनेवाले देवराज इन्द्रका अभिषेक कियाथा, उसी प्रकार बलदेवजीका अभिषेक किया ॥ ७ ॥ लक्ष्मीके निवास कोमल कमलोंकी वैजयन्ती माला और दिव्य नीलाम्बर धोती उपरना और अनेक प्रकारके आभूषण उन मुनियोंने महात्मा बलदेव

**सोऽपतद्भुवि निर्भिन्नललाटोऽसृक् समुत्सृजन् ॥ मुंचन्नार्तस्वरं शैलो यथा वज्रहतोऽरुणः ॥ ६ ॥ संस्तुत्य मुनयो रामं प्रयुज्यावितथाशिषः ॥ अभ्यषिंचन्महाभागा वृत्रघ्नं विबुधा यथा ॥ ७ ॥ वैजयंतीं ददुर्मालां श्रीधामाम्लानपंकजाम् ॥ रामाय वाससी दिव्ये दिव्यान्याभरणानि च ॥ ८ ॥ अथ तैरभ्यनुज्ञातः कौशिकीमेत्य ब्राह्मणैः ॥ स्नात्वा सरोवरमगाद्यतः सरयुरास्रवत् ॥९॥ अनुस्रोतेन सरयूं प्रयागमुपगम्य सः ॥ स्नात्वा संतर्प्य देवादीञ्जगाम पुलहाश्रमम् ॥ १० ॥ गोमतीं गंडकीं स्नात्वा विपाशां शोण आप्लुतः ॥ गयां गत्वा पितॄनिष्ट्वा गंगासागरसंगमे ॥ ११ ॥ उपस्पृश्य महेंद्राद्रौ रामं दृष्ट्वाऽभिवाद्य च ॥ सप्तगोदावरीं वेणां पंपां भीमरथीं ततः ॥ १२ ॥**

जीको दिये ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त मुनियोंसे आज्ञा पाय बलदेवजी ब्राह्मणोंको संग ले कौशिकी नदीमें आय स्नानकर जिस सरोवरसे सरयू निकली है, वहां गये ॥ ९ ॥ और सरयूप्रवाहके किनारे किनारे हो प्रयागमें आय स्नान व देवादिकोंका तर्पणकर पुलहऋषिके आश्रम हरिक्षेत्रको गये ॥ १० ॥ वहांसे गोमती और गण्डकी तथा विपाशा व शोणनदीमें स्नानकर बलदेवजी गयातीर्थमें गये और वहांसे पितरोंका पूजन कर गंगा और समुद्रके संगममें पहुँच ❀ ॥११॥ इसके उपरान्त महेंद्राचल पर्वतमें भृगुवंशावतंस परशुरामजीका दर्शन व प्रणामकर सप्तगोदावरी

❀ शंका–बलदेवजी सब तीर्थोंमें गये परन्तु काशीको और उज्जैनको क्यों नहीं गये? और काशी और उज्जैनके जो आसपास तीर्थ थे उनको गये फिर क्या कारण जो दोनों मोक्षदायक तीर्थोंको छोडदिया? ॥ उत्तर–शास्त्रोंमें ऐसा लिखाहै कि विना स्त्रीके जो मनुष्य अकेला इन तीर्थोंमें जाय और उनका दर्शन करै तब उसको आधा फल मिलता है? (शंका) आधे फलमें क्या हानि थी वहाँका तो किंचित्फल परमानन्दका देनेवाला है ? (उत्तर) वहाँ जानेसे सब तीर्थोंका आधाफल रहजाता इसलिये नहीं गये, क्योंकि यह अकेलेही गयेथे, स्त्री संग नहीं थी, बलदेवजीने विचारा कि स्त्रीको संग लेकर आवेंगे उससमय काशी और उज्जैनको दर्शन करैंगे, इसलिये काशी और उज्जैनको नहींगये ॥

तथा वेणा, तथा पंपामें जाकर भीमरथीमें गये ॥ १२ ॥ इसके उपरान्त स्वामिकार्त्तिकका दर्शनकर जहांपर भगवान् महादेवजी विराजते हैं, ऐसे श्रीशैलपर्वतको गये और द्रविडदेशोंमें परमपवित्र वेंकटपर्वतका दर्शनकर कामकोष्णीपुरीमें गये, फिर कावेरीमें स्नानकर बडे पवित्र और जहां नित्य हरि विराजते हैं, ऐसे श्रीरंगनाम विख्यात स्थानको गये ॥ १३ ॥ १४ ॥ वहाँसे ऋषभाद्रि पर्वत हरिक्षेत्रमें आय, दक्षिण मथुरामें जाकर फिर बड़े पापोंके नाश करनेवाले सेतुबंध रामेश्वरको गये ॥१५॥ वहाँ जाकर हलायुध धारण करनेवाले बलदेवजीने दशहजार गायोंका ब्राह्मणोंको दान किया पीछे कृतमाला नदी और ताम्रपर्णी नदियोमें होकर मलयाचल कुलाचल पर्वतोंमें गये ॥ १६ ॥ वहाँ पहुँच विराजमान अगस्त्यमुनिको नमस्कार

**स्कंदं दृष्ट्वा ययौ रामः श्रीशैलं गिरिशालयम् ॥ द्रविडेषु महापुण्यं दृष्ट्वाद्रिं वेङ्कटं प्रभुः ॥ १३ ॥ कामकोष्णीं पुरीं कांचीं कावेरीं च सरिद्वराम् ॥ श्रीरंगाख्यं महापुण्यं यत्र सन्निहितो हरिः ॥ १४ ॥ ऋषभाद्रिं हरेः क्षेत्रं दक्षिणां मथुरां तथा ॥ सामुद्रं सेतुमगमन्महापातकनाशनम् ॥ १५ ॥ तत्रायुतमदाद्धेनूर्ब्राह्मणेभ्यो हलायुधः ॥ कृतमालां ताम्रपर्णीं मलयं च कुलाचलम् ॥ १६ ॥ तत्रागस्त्यं समासीनं नमस्कृत्याभिवाद्य च ॥ योजितस्तेन चाशीर्भिरनुज्ञातो गतोऽर्णवम् ॥ दक्षिणं तत्र कन्याख्यां दुर्गां देवीं ददर्श सः ॥१७॥ ततः फाल्गुनमासाद्य पंचाप्सरसमुत्तमम् ॥ विष्णुः सन्निहितो यत्र स्नात्वाऽस्पर्शद्गवायुतम् ॥ १८ ॥ ततोऽभिव्रज्य भगवान्केरलांस्तु त्रिगर्तकान् ॥ गोकर्णाख्यं शिवक्षेत्रं सान्निध्यं यत्र धूर्जटेः ॥१९॥ आर्यां द्वैपायनीं दृष्ट्वा शूर्पारकमगाद्बलः ॥ तापीं पयोष्णीं निर्विंध्यामुपस्पृश्याथ दंडकम् ॥ २० ॥**

पूर्वक स्तुतिकी, फिर अगस्त्यजीसे आशीर्वाद और आज्ञा पाय बलदेवजीने दक्षिणदेशमें समुद्रके तटपर जाय कन्यानाम दुर्गादेवीका दर्शन किया ॥१७॥ इसके पीछे फाल्गुन अनंतपुरमें जाय जहां विष्णु भगवान् सदा विराजते हैं ऐसे श्रेष्ठ पंचाप्सरस नाम सरमें स्नानकर दशहजार गायोंका संकल्प किया ॥ १८ ॥ वहाँसे चलकर भगवान् बलदेवजी केरल और त्रिगर्तदेशमें हो धूर्जटी शिवसे नित्य सन्निहित गोकर्ण नाम शिवक्षेत्रमें गये ॥ १९ ॥ वहाँसे आर्याद्वीपवासिनी देवीका दर्शनकर शूर्पारक क्षेत्रमें आये, वहांसे तापी और पयोष्णी नदीम हो दण्डकारण्यमें आये ॥२०॥

जहां माहिष्मती पुरी है, वहां पहुँच रेवानदीपर गये फिर मनुतीर्थमें आचमनकर प्रभासक्षेत्रमें आये ॥ २१ ॥ तब कौरव और पाण्डवोंके संग्राममें सब क्षत्रियोंका नाश होगया यह ब्राह्मणोंका वचन सुन बलदेवजीने अपने मनमें जानलिया कि, पृथ्वीका भार उतरगया ॥ २२ ॥ यादवोंको आनन्द देनेवाले बलदेवजी संग्राममें गदाओंसे युद्ध करते भीमसेन और दुर्योधनको समझानेके लिये कुरुक्षेत्रको गये ॥ २३ ॥ राजा युधिष्ठिर नकुल, सहदेव और श्रीकृष्णचन्द्र व अर्जुन बलदेवजीको आया हुआ देख प्रणाम कर पूछनेलगे कि, हे बलदेवजी! आप कहां कहां हो आये? तो यह भयके मारे चुप होगये ॥ २४ ॥ इसके उपरान्त क्रोधमें भरे एकको एक जीतना चाहे, चित्र विचित्र मण्डलोंमें फिरते भीमसेन और

प्रविश्य रेवामगमद्यत्र माहिष्मती पुरी ॥ मनुतीर्थमुपस्पृश्य प्रभासं पुनरागमत् ॥ २१ ॥ श्रुत्वा द्विजैः कथ्यमानं कुरुपांडवसंयुगे ॥ सर्वराजन्यनिधनं भारं मेने हृतं भुवः ॥ २२ ॥ स भीमदुर्योधनयोर्गदाभ्यां युध्यतोर्मृधे ॥ वारयिष्यन्विनशनं जगाम यदुनंदनः ॥ २३ ॥ युधिष्ठिरस्तु तं दृष्ट्वा यमौ कृष्णार्जुनावपि ॥ अभिवाद्याभवंस्तूष्णीं किं विवक्षुरिहागतः ॥ २४ ॥ गदापाणी उभौ दृष्ट्वा संरब्धौ विजयैषिणौ ॥ मंडलानि विचित्राणि चरंताविदमब्रवीत् ॥ ॥ २५ ॥ युवां तुल्यबलौ वीरौ हे राजन्हे वृकोदर ॥ एकं प्राणाधिकं मन्ये उतैकं शिक्षयाधिकम् ॥ २६ ॥ तस्मादेकतरस्येह युवयोः समवीर्ययोः ॥ न लक्ष्यते जयोऽन्यो वा विरमत्वफलो रणः ॥ २७ ॥ न तद्वाक्यं जगृहतुर्बद्धवैरौ नृपार्थवत् ॥ अनुस्मरंतावन्योन्यं दुरुक्तं दुष्कृतानि च ॥ २८ ॥ दिष्टं तदनुमन्वानो रामो द्वारवतीं ययौ ॥ उग्रसेनादिभिः प्रीतैर्ज्ञातिभिः समुपागतः ॥ २९ ॥

दुर्योधनको देख बलदेवजी कहनेलगे ॥२५॥ कि, हे राजा दुर्योधन! और भीमसेन! तुम दोनों शूरवीर हो और समान तुम्हारा बल है, भीमसेनमें कुछ बल अधिक है, दुर्योधनमें दाव पेंच अधिक हैं, यह मैं जानता हूं ॥२६॥ इसलिये बराबर पराक्रमवाले तुम दोनोंके बीचमें एकको भी जीत हार न होगी, इस कारण इस निष्फल युद्धको शान्त करो ॥२७॥ हे राजन्! परस्पर कुत्सित वचन और कुत्सित कर्मोंको स्मरण कर वैरमें भरे भीमसेन और दुर्योधनने बलरामजीके प्रयोजन भरे वाक्यको नहीं माना ॥२८॥ भीमसेन और दुर्योधनका पिछला कर्म ऐसाही है, यह जानकर

बलदेवजी द्वारकापुरीमें आये और वहां उग्रसेनसे आदिले प्रसन्नमन यादवोंसे मिले ॥ २९ ॥ समस्तविरोधरहित यज्ञमूर्त्ति भगवान् बलदेवजी
फिर नैमिषारण्यमें आये, तब उन्हें आनन्दपूर्वक सब ऋषीश्वरोंने यज्ञोंसे यजन करवाया ॥ ३० ॥ तब सामर्थ्यवान् भगवान् बलदेवजीने उन
ब्राह्मणोंको विशुद्ध ज्ञान दिया जिस ज्ञानसे आत्मामें विश्व और विश्वमें पुरुष आत्माको जानता है ॥ ३१ ॥ यज्ञ करनेके पीछे स्नानकर सुन्दर
वस्त्र आभूषणोंसे अलंकृत ज्ञाति बंधु सुहृदोंको संग ले अपनी चांदनीसे शोभित चन्द्रमाके समान बलदेवजी अपनी स्त्रियोंसहित अत्यन्त
शोभाको प्राप्त हुए ॥ ३२ ॥ बलवान् अनन्त अप्रमेय अर्थात् प्रमाण करनेमें न आवे मायासे मनुष्यरूप धारण करनेवाले बलदेवजीके अनेक

तं पुनर्नैमिषं प्राप्तमृषयोऽयोजयन्मुदा ॥ क्रत्वंगं क्रतुभिः सर्वैर्निवृत्ताखिलविग्रहम् ॥ ३० ॥ तेभ्यो विशुद्धविज्ञानं
भगवान् व्यतरद्विभुः ॥ येनैवात्मन्यदो विश्वमात्मानं विश्वगं विदुः ॥३१॥ स्वपत्न्यावभृथस्नातो ज्ञातिबंधुसुहृद्वृतः ॥
रेजे स्वज्योत्स्नयेवेंदुः सुवासाः सुष्ठ्वलंकृतः ॥ ३२ ॥ ईदृग्विधान्यसंख्यानि बलस्य बलशालिनः ॥ अनंतस्याप्रमेयस्य
मायामर्त्यस्य संति हि ॥ ३३॥ योऽनुस्मरेत रामस्य कर्माण्यद्भुतकर्मणः ॥ सायं प्रातरनंतस्य विष्णोः स दयितो भवेत
॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्धे बलदेवतीर्थयात्रानिरूपणं नामैकोनाशीतितमोऽध्यायः ॥
॥ ७९ ॥ राजोवाच ॥ भगवन्यानि चान्यानि मुकुंदस्य महात्मनः ॥ वीर्याण्यनंतवीर्यस्य श्रोतुमिच्छामहे प्रभो
॥ १ ॥ को नु श्रुत्वा सकृद् ब्रह्मन्नुत्तमश्लोकसत्कथाः ॥ विरमेत विशेषज्ञो विषण्णः काममार्गणैः ॥ २ ॥

अनेक लीला और चरित्र हैं ॥ ३३ ॥ हे भारत ! अद्भुत कर्मकारी अनंत बलदेवजीके कर्मोंको जो पुरुष सायंकाल अथवा प्रातःकालके समय
स्मरण करेगा, वह श्रीकृष्णचन्द्रका अत्यन्त प्यारा होगा ॥ ३४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामेकोनाशी
तितमोऽध्यायः ॥ ७९ ॥ दोहा—अस्सीमें धनलोभसे, विप्र सुदामा रंक । गयो द्वारका कृष्णपै, धोवन हेत कलंक ॥ १ ॥ राजा परिक्षित् श्रीशुकदे
वजीसे बोले कि, हे भगवन् ! समर्थ अनंत पराक्रम मुक्तिके देनेवाले महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके पराक्रमको और भी सुननेकी मेरी अभिलाषा है ॥ १ ॥
हे श्रीशुकदेवजी ! उत्तमयशी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके विषयोंमें वैराग्यको उत्पन्न करनेवाली जो मनोहर कथा है, उसको निरन्तर सुनकर कामके बाणोंसे

खेदितहो त्रासपावे ऐसे सारके जाननेवाले कौन पुरुष हैं जो श्रवण न करैं ? ॥२॥ जिस वाणीमें भगवान्के नाम और गुण निकलैं वही वाणी सफल है और जिन हाथोंमें भगवान् वासुदेवकी सेवा पूजाका कर्म बनैं वही हाथ सफल हैं, और स्थावर जंगम जीवोंमें अन्तर्यामी रूप होकर वसे भगवान्का जो स्मरण करे वही मन सफल है और जिन कानोंसे भगवान् हरिकी पवित्र कथा सुनै वही कान सफल हैं॥ ३ ॥ स्थावर जंगम सब भगवान्के रूप हैं, यह जानकर जो पुरुष शिरसे प्रणाम करै वही शिर धन्य है, जिन नेत्रोंसे देखे,वही नेत्र धन्य हैं और भगवान् अथवा भक्तजनोंके चरणोंका धोवन जल नित्य जिन अंगोंमें लगै वही अंग धन्य है ॥४ ॥ श्रीसूतजी शौनकादिक ऋषियोंसे कहनेलगे कि, विष्णुरात राजापरीक्षित्के यह प्रश्न करनेपर

**सा वाग् यया तस्य गुणान्गृणीते करौ च तत्कर्मकरौ मनश्च ॥ स्मरेद्वसंतं स्थिरजंगमेषु शृणोति तत्पुण्यकथाः स कर्णः ॥ ३ ॥ शिरस्तु तस्योभयलिंगमानमेत्तदेव यत्पश्यति तद्धि चक्षुः ॥ अंगानि विष्णोरथ तज्जनानां पादोदकं यानि भजंति नित्यम् ॥ ४ ॥ सूत उवाच ॥ विष्णुरातेन संपृष्टो भगवान्बादरायणिः ॥ वासुदेवे भगवति निमग्नहृदयो ऽब्रवीत् ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कृष्णस्यासीत्सखा कश्चिद्ब्राह्मणो ब्रह्मवित्तमः ॥ विरक्त इंद्रियार्थेषु प्रशांतात्मा जितें द्रियः ॥ ६ ॥ यदृच्छयोपपन्नेन वर्तमानो गृहाश्रमी ॥ तस्य भार्या कुचैलस्य क्षुत्क्षामा च तथाविधा॥ ७ ॥ पतिव्रता पतिं प्राह म्लायता वदनेन सा ॥ दरिद्रा सीदमाना सा वेपमानाभिगम्य च ॥ ८ ॥ ननु ब्रह्मन्भगवतः सखा साक्षा च्छ्रियः पतिः ॥ ब्रह्मण्यश्च शरण्यश्च भगवान्सात्त्वतर्षभः ॥ ९ ॥**

वासुदेव भगवान्में निमग्नहृदय हो वेदव्यासके पुत्र श्रीशुकदेवजी बोले ॥ ५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परमभागवत राजा परीक्षित् ! कोई एक ब्राह्मण ब्रह्मके जाननेवालोंमें उत्तम विषयोंमें वैराग्यवान् शांतमन जितेंद्रिय श्रीकृष्णचन्द्रका मित्र था ॥६॥ गृहस्थाश्रमको वर्त्तै और जो कुछ अनायास पूर्वक प्राप्तहो उसीसे अपना निर्वाह करै,जीर्णवस्त्रको धारण करै,उसीप्रकार उसकी स्त्री भी थी,क्षुधाके मारे पीड़ित होनेसे समस्त अंगोंसे कृशित और जो अन्न प्राप्तहो,उसे पतिको परोस दे,आप भूँखी रहजाय ॥७॥ बहुत दुःखित और भयके मारे थरथर काँपती वह पतिव्रता स्त्री दारिद्री पतिके समीप आनकर बोली हे ब्राह्मण ! साक्षात् लक्ष्मीके पति ब्रह्मभक्त शरणागतके पालक यादवोंमें श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारे सखा सुनेहैं ॥ ८॥९॥

अहो बड़भागी ! साधुओंके परम आश्रय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पास तुम जाओ, दुःखित कुटुम्बी तुमको वह बहुतसा धन देंगे ॥ १० ॥ भोज, वृष्णि, अंधक यह यादवोंके गोत्र हैं, तिनके ईश्वर भगवान श्रीकृष्णचन्द्र अब द्वारका पुरीमें विराजते हैं वह अपने चरणकमलोंके स्पर्श करने वालोंको आत्मातक देनेको समर्थ हैं ॥ ११॥ जगत्के गुरु भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र भजन करनेवाले अपने भक्तोंको परिणाममें दुःखरूप धन और विषयका देना कुछ बहुत नहीं है,इस प्रकार कोमल वचनोंसे स्त्रीने बहुत प्रार्थना करी॥१२॥तब तो सुदामा ब्राह्मण उत्तम यशवाले श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन होगा यह बड़ा लाभ है, इस प्रकार मनमें विचारकर जानेकी इच्छा करनेलगा, और स्त्रीसे बोला कि, हे मंगलरूपिणी ! तेरे घरमें कुछ

तमुपेहि महाभाग साधूनां च परायणम् ॥ दास्यति द्रविणं भूरि सीदते ते कुटुंबिने ॥ १० ॥ आस्तेऽधुना द्वारवत्यां भोजवृष्ण्यंधकेश्वरः ॥ स्मरतः पादकमलमात्मानमपि यच्छति ॥ ११ ॥ किं त्वर्थकामान्भजतो नात्यभीष्टाञ्जगद्गुरुः ॥ स एवं भार्यया विप्रो बहुशः प्रार्थितो मृदुः ॥ १२ ॥ अयं हि परमो लाभ उत्तमश्लोकदर्शनम् ॥ इति संचिंत्य मनसा गमनाय मतिं दधे ॥ अप्यस्त्युपायनं किंचिद् गृहे कल्याणि दीयताम् ॥ १३ ॥ याचित्वा चतुरो मुष्टीन्विप्रान्पृथुकतंडुलान् ॥ चैलखंडेन तान्बद्ध्वा भर्त्रे प्रादादुपायनम् ॥ १४ ॥ स तानादाय विप्राग्र्यः प्रययौ द्वारकां किल ॥ कृष्णसंदर्शनं मह्यं कथं स्यादिति चिंतयन् ॥ १५ ॥ त्रीणि गुल्मान्यतीयाय तिस्रः कक्षाश्च स द्विजः ॥ विप्रोऽगम्यांधकवृष्णीनां गृहेष्वच्युतधर्मिणाम् ॥ १६ ॥ गृहं व्यष्टसहस्राणां महिषीणां हरेर्द्विजः ॥ विवेशैकतमं श्रीमद् ब्रह्मानंदं गतो यथा ॥ १७ ॥

भेंट देनेको होय तो ला ॥ १३ ॥ यह सुन सुदामाकी स्त्री किसी पड़ोसी ब्राह्मणके घरसे चार मुट्ठी चावल मांगलाई और सुदामाके कपड़ेमें बांधनेलगी हे राजन् ! इस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको भेट देकर सुदामाको बिदा किया॥ १४॥ हे राजन् ! इस प्रकार ब्राह्मणश्रेष्ठ सुदामा चावलोंको ले श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन मुझे कैसे होगा ? ऐसे विचार करताहुआ द्वारकापुरीमें पहुँचा ॥ १५ ॥ सुदामा ब्राह्मण तीन चौकी और तीन ड्योढ़ीवानोंको उल्लंघनकर कृष्णके धर्मधारी और अगम्य अन्धक और वृष्णियोंके घरोंके बीचमें हो ॥ १६ ॥ उन घरोंके बीचमें सोलह हजार

श्रीकृष्णचन्द्रकी रानियोंके घरमेंसे एक अत्यन्त सुन्दर घरमें सुदामाने प्रवेश किया, उससमय ब्रह्मकी प्राप्तिके समान आनन्द पाया ॥ १७ ॥
हे राजा परीक्षित ! प्यारी रुक्मिणीकी शय्यापर विराजमान भगवान् श्रीकृष्णने द्वारपालके मुखसे यह संदेशा सुन और निकट खड़े अपने
प्राचीन मित्र सुदामाको देख, शीघ्र उठ भुजा पसारके मिले ॥ १८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! अपने अत्यन्त प्यारे मित्र सुदामा ब्राह्मणके मिलनेसे अति
आनन्दसे प्रसन्नहुए कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके नेत्रोंसे आँशुओंकी बूंदें टपकनेलगीं ॥ १९ ॥ हे राजन् ! लोकोंके पवित्र करने
वाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सुदामासे मिल और उसको पलँगपर बैठाय, भेंटदे उसके चरणका धोवन जल अपने मस्तकपर चढाया और दिव्य

॥ सहसोत्थाय चाभ्येत्य दोर्भ्यां पर्यग्रहीन्मुदा ॥ १८ ॥ सख्युः प्रियस्य
तं विलोक्याच्युतो दूरात्प्रियापर्यंकमास्थितः ॥ प्रीतो व्यमुंचदब्बिंदून्नेत्राभ्यां पुष्करेक्षणः ॥१९॥ अथोपवेश्य पर्यंके स्वयं सख्युः समर्हणम् ॥
विप्रर्षेरंगसंगातिनिर्वृतः ॥ अग्रहीच्छिरसा राजन्भगवान्लोकपावनः ॥ व्यलिंपद्दिव्यगंधेन
उपहृत्यावनिज्यास्य पादौ पादावनेजनीः ॥ २० ॥ प्रदीपावलिभिर्मुदा ॥ अर्चित्वाऽऽवेद्य तांबूलं गां च स्वागतमब्रवीत्
चंदनागुरुकुंकुमैः ॥ २१ ॥ धूपैः सुरभिभिर्मित्रं देवी पर्यचरच्छैव्या चामरव्यजनेन वै ॥२३ ॥ अंतःपुरजनो दृष्ट्वा
॥ २२ ॥ कुचैलं मलिनं क्षामं द्विजं धमनिसंततम् ॥ विस्मितोऽभूदतिप्रीत्या अवधूतं सभाजितम् ॥ २४ ॥
कृष्णेनामलकीर्तिना ॥

॥ २१ ॥ श्रेष्ठगंधयुक्त धूप दीप, और बराबर दीपक जलाकर धरदिये और बड़े
गंध, अतर चंदन, केशर इत्यादि सुदामाजीके लगाया ॥ २० ॥ इसप्रकार कृष्ण कहनेलगे ॥ २२ ॥ फटे मलीन वस्त्र पहरे और
आनन्दसे मित्र सुदामाकी पूजा कर तांबूल दे सन्मुख खड़े हो "मित्र भले आये" चमर ढोर पंखा इत्यादिसे सेवा करनेलगी ॥ २३ ॥
दुर्बलताके कारण अंगोंकी नसें निकल रहीं, ऐसे सुदामा ब्राह्मणकी साक्षात् देवी रुक्मिणी सब द्वारकावासी जन आश्चर्य
हे राजन् ! इसप्रकार निर्मल कीर्त्तिवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब सत्कार किया, तब अवधूत सुदामाको देख

माननेलगे ❋ ॥ २४ ॥ और कहनेलगे कि, भिक्षा माँगनेवाले दरिद्री निंदित अधम फटे वस्त्र इस सुदामाने ऐसा क्या पुण्य किया है ? ॥ २५ ॥ क्योंकि जैसे बडे भाई बलदेवजीसे मिले उसी प्रकार त्रिलोकीके गुरु लक्ष्मीनिवास श्रीकृष्णचन्द्र शय्याके ऊपर बैठी अपनी प्रियतमा रुक्मिणीको त्यागकर इससे मिले ॥ २६ ॥ हे परीक्षित् ! इसके उपरान्त सुदामा और श्रीकृष्णचन्द्र दोनों परस्पर हाथ पकड जब गुरुकुलमें वास किया था, तबकी बात कहनेलगे ॥ २७ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे धर्मके जाननेवाले ब्राह्मण ! दक्षिणा दे गुरुके पाससे जब हम तुम विद्या पढ कर

**किमनेन कृतं पुण्यमवधूतेन भिक्षुणा ॥ श्रिया हीनेन लोकेऽस्मिन्गर्हितेनाधमेन च ॥ २५ ॥ योऽसौ त्रिलोकगुरुणा श्रीनिवासेन संभृतः ॥ पर्यंकस्थां श्रियं हित्वा परिष्वक्तोऽग्रजो यथा ॥ २६ ॥ कथयांचक्रतुर्गाथाः पूर्वा गुरुकुले सतोः ॥ आत्मनोर्ललिता राजन्करौ गृह्य परस्परम् ॥ २७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अपि ब्रह्मन्गुरुकुलाद् भवता लब्धद क्षिणात् ॥ समावृत्तेन धर्मज्ञ भार्योढा सदृशी न वा ॥ २८ ॥ प्रायो गृहेषु ते चित्तमकामविहतं तथा ॥ नैवातिप्रीयसे विद्वन्धनेषु विदितं हि मे ॥ २९ ॥ केचित्कुर्वन्ति कर्माणि कामैरहतचेतसः ॥ त्यजंतः प्रकृतीर्दैवीर्यथाहं लोकसंग्रहम् ॥ ३० ॥ कच्चिद्गुरुकुले वासं ब्रह्मन्स्मरसि नौ यतः ॥ द्विजो विज्ञाय विज्ञेयं तमसः पारमश्नुते ॥ ३१ ॥**

आये, तबसे तुमने घर आय अपने योग्य स्त्रीसे विवाह किया या नहीं ? ॥२८॥ हे विवेकी मित्र सुदामा ! मैं निश्चय जानताहूं कि, तुम्हारा चित्त विषयोंमें बहुत चलायमान नहीं है और घरमें वस्त्रादिकोंसे भी तुम प्रसन्न नहीं हो विवेकी हो, तुमको ऐसाही योग्य है ॥ २९ ॥ यदि कहो कि, चाहना नहीं तो घरमें रहनेसे क्या प्रयोजन है ? उसके उत्तरमें श्रीकृष्ण कहते हैं कि जैसे मैं ईश्वरहूं, उसी प्रकार ईश्वरकी मायासे रची विषयवासना त्यागकर कितने एक पुरुष मेरे समान लोकमर्यादाकेलिये विषयोंमें आसक्त न होने पर भी कर्म करते हैं ॥ ३० ॥ हे ब्राह्मण ! हम तुम जब गुरुके

❋ शंका–श्रीकृष्ण भगवान्के द्वारपर मूर्ख लोग रहतेथे क्योंकि जो मूर्खलोग पहरा नहीं देते होते तो भगवान्ने सुदामाका पूजन किया तो उन लोगोंने आश्चर्य क्यों माना ? क्योंकि सज्जन लोग तो जानते हैं कि, भगवान् तो सदा ब्राह्मणोंका पूजन करतेथे वह आश्चर्य क्यों मानते ?

उत्तर–श्रीकृष्णके स्थानपर मूर्ख लोग नहीं रहतेथे गोलोकवासी थे, उन लोगोंकी यह प्रतिज्ञा थी कि त्रिलोकीमें श्रीकृष्णसे बडा कोई नहीं है सर्वोपर श्रीकृष्णचन्द्रहीको जानतेथे, ब्रह्मादिक देवताओं को तथा योगियोंको ब्राह्मणोंको भी श्रीकृष्णचन्द्रसे बडा नहीं जानतेथे, इसलिये सुदामाका पूजन जब श्रीकृष्णजीने किया तो सब आश्चर्य माननेलगे कि इनसे बडा यह कौन आया ? जिनका पूजन आप श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् त्रिलोकीनाथ करते हैं ॥

घरमें जाकर रहे थे, तबकी भी कुछ यादहै कि नहीं ? जिन गुरुसे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य जानने योग्य आत्माका स्वरूप जानकर पुरुष संसारसे छूट जाता है ॥ ३१ ॥ इस संसारमें तीन गुरुहैं. जन्मदाता पिता, दूसरा यज्ञोपवीतकर वेद पढावे, संध्या गायत्री सुन्दर कर्म सिखानेवाला और तीसरा ब्रह्मचारी, गृहस्थ वानप्रस्थ, संन्यासी इन चारों आश्रमोंको ज्ञान देनेवाला गुरु है, इसमेंसे प्रथम गुरु पूज्य है, दूसरा मेरे बराबर पूज्य है और तीसरा गुरु साक्षत् मेराही स्वरूप है ॥ ३२ ॥ जो पुरुष मनुष्यरूप धारण करके गुरुरूप मेरे उपदेशसे संसाररूपी समुद्रके पार लगते हैं, हे ब्राह्मण ! वह पुरुष ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र इन चार वर्णोंमें और ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी, इन चारों आश्रमोंमें चतुर हैं ॥ ३३ ॥ ज्ञानके देनेवाले गुरुसे अधिक और सेवा योग्य कोई नहीं है, इसलिये उन गुरुके भजनसे और कोई अधिक धर्म नहीं है, सब

स वै सत्कर्मणां साक्षाद् द्विजातेरिह संभवः ॥ आद्योंग यत्राश्रमिणां यथाऽहं ज्ञानदो गुरुः ॥ ३२ ॥ नन्वर्थकोविदा ब्रह्मन् वर्णाश्रमवतामिह ॥ ये मया गुरुणा वाचा तरंत्यंजो भवार्णवम् ॥ ३३ ॥ नाहमिज्याप्रजातिभ्यां तपसोपशमेन च ॥ तुष्येयं सर्वभूतात्मा गुरुशुश्रूषया यथा ॥ ३४ ॥ अपि नः स्मर्यते ब्रह्मन्वृत्तं निवसतां गुरौ ॥ गुरुदारैश्चोदितानामिंध नानयने कचित् ॥ ३५ ॥ प्रविष्टानां महारण्यमपर्तौ सुमहद् द्विज ॥ वातवर्षमभूत् तीव्रं निष्ठुराः स्तनयित्नवः ॥ ३६ ॥ सूर्यश्चास्तंगतस्तावत्तमसा चावृता दिशः ॥ निम्नं कूलं जलमयं न प्राज्ञायत किंचन ॥ ३७ ॥ वयं भृशं तत्र महानिलांबुभिर्निहन्यमाना मुहुरंबुसंप्लवे ॥ दिशोऽविदंतोऽथ परस्परं वने गृहीतहस्ताः परिबभ्रिमातुराः ॥ ३८ ॥

प्राणियोंका आत्मा मैं जैसा गुरुकी सेवासे प्रसन्न होताहूं, ऐसा ब्रह्मचर्य, यज्ञ, वानप्रस्थ, गृहस्थ और संन्यासधर्मसे भी प्रसन्न नहीं होता ॥ ३४ ॥ हे ब्राह्मण ! हम और तुम जब गुरुके घर रहा करतेथे उस समय हमें तुम्हें गुरुकी स्त्रीने लकड़ी काटनेको वनमें भेजा, वहां दैवइच्छासे जो कुछ हुआ वह तुम्हें स्मरण है ? ॥३५॥ हे मित्र ! लकडी लेनेको हम तुम एक महावनमें गये यद्यपि वहां वर्षाऋतु नहीं थी परन्तु तो भी महातीव्र पवनके साथ वर्षा होने लगी और अत्यन्त घोर कठोर गर्जना हुई ॥ ३६ ॥ इतनेहीमें भगवान् सूर्य अस्त होगये और सम्पूर्ण दिशाओंमें अन्धेरा छागया, सब स्थलमें जलमें जलहीजल दृष्टि आनेलगा, इसकारण ऊंचा नीचा कुछ दिखाई न दिया ॥ ३७ ॥ जलमय उस वनमें अति प्रचण्ड वायु तथा वर्षासे

हुए तुम दोनों पीडाको प्राप्त हुए दिशाओंकी कुछ सुधी न रही तब आतुर हो आपसमें हाथ पकड मस्तकपर लकड़ीके बोझोंको धरकर फिरने लगे ॥ ३८ ॥ हे ब्राह्मण ! जब गुरुजी को इस बातकी खबरहुई, तब सूर्योदय होतेही सांदीपन गुरु हमें तुम्हें ढूँढ़ते २ आये और आतुर अपने शिष्योंको बैठा देखा ॥ ३९ ॥ और उस समय कृपा करके तीन श्लोक कहे, जिनसे हम कृतार्थ होगये, हे पुत्रो ! तुम हमारे लिये बहुत दुःखित हुये क्योंकि प्राणियोंको देह बहुत प्यारा है, उसका निरादर करके तुमने हमारी सेवा करी ॥ ४० ॥ सत्पात्र शिष्योंको इसीप्रकार गुरुकी सेवा करनी योग्य है, शुद्ध भावना करके धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष यह चारों पदार्थ जिससे प्राप्तहों ऐसे

एतद्विदित्वा ह्युदिते रवौ सांदीपनिर्गुरुः ॥ अन्वेषमाणो नः शिष्यानाचार्योऽपश्यदातुरान् ॥ ३९ ॥ अहो हे पुत्रका यमस्मदर्थेऽतिदुःखिताः ॥ आत्मा वै प्राणिनां प्रेष्ठस्तमनादृत्य मत्पराः ॥ ४० ॥ एतदेव हि सच्छिष्यैः कर्तव्यं गुरुनिष्कृतम् ॥ यद्वै विशुद्धभावेन सर्वार्थात्मार्पणं गुरौ ॥ ४१ ॥ तुष्टोऽहं भो द्विजश्रेष्ठाः सत्याः संतु मनोरथाः ॥ छंदांस्ययातयामानि भवंत्विह परत्र च ॥ ४२ ॥ इत्थंविधान्यनेकानि वसतां गुरुवेश्मसु ॥ गुरोरनुग्रहेणैव पुमान् पूर्णः प्रशांतये ॥ ४३ ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ किमस्माभिरनिर्वृत्तं देवदेव जगद्गुरो ॥ भवता सत्यकामेन येषां वासो गुरावभूत् ॥ ४४ ॥

देहको गुरुके अर्पण करदे ॥४१॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! तुम्हारे ऊपर मैं प्रसन्न हुआ हूं तुम्हारे मनोरथ सब सत्यहों, तुमने मुझसे जो वेद पढे हैं, सो इस लोक और परलोकमें सारभरे नवीन पढे याद बनेरहैं ॥ ४२ ॥ श्रीभगवान्‌ने कहा कि, हे मित्र ! कलियुगमें चेले गुरु दोनों लोभी लालची होते हैं, गुरुके घर जब हम रहते थे, तब के ऐसे अनेक चरित्र हैं, वह आपको याद हैं ? गुरुओंकी कृपासेही मनुष्य पूर्ण मनोरथ होकर शांतिको प्राप्त होता है ❀ ॥ ४३ ॥ तब सुदामा बोले कि, हे देवदेव जगतके गुरु ! सत्यसंकल्प तुम्हारे संग हमारा गुरुके पास वास हुआ था, फिर

* दृष्टान्त–एक चेला गुरूजीके पास आया और सेवा करने लगा, सेवा करनेहीपर माल भी बहुत मिलते हैं, नया जानकर पुराने चेलोंने सब काम धन्धा उसीपर डाल दिया, एक दिन उसने गुरूजीसे कहा कि, महाराज ! एकबात कहताहूँ गुरूजी बोले कह, चेलेने कहा कि, महाराज ! ऐसा भी कोई उपाय है कि, जो मैं गुरू होजाऊँ और तुम्हारे समान गद्दीपर बैठ हलुआपूरी उडाऊ, काम चेलोंसे कराऊं, गुरूजीने सुनतेही क्रोधकर उसे निकाल दिया और फिर अपने यहां न आने दिया, चेलेको तो चाट लगरहीथी एक दिन एक पल्लेदारको बुला दो पैसे दे उससे कहा कि. रेता पल्लेमें भरकर लेचलो, उसने पला भरलिया यह गरूजीके दरवाजेपर पहुँच खबर दी कि चेला आया है, गुरूजी बोले कि, हम दर्शन नहीं देंगे, तब चेलेने कहा महाराज ! एक पल्लेमें कुछ लाया भी है, हम नहीं–

हमको कौन वस्तुकी प्राप्ति न हुई अर्थात् सब वस्तु पाचुके ॥ ४४ ॥ हे समर्थ ! संपूण कल्याणदायक छन्दोमय वेद आपकी मूर्त्ति हैं ऐसे आपने गुरुके यहाँ वास किया, यह तो लीलामात्र है ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां सुदाम्नः उपाख्याने अशीतितमोऽध्यायः ॥ ८० ॥ दोहा–इक्यासी हरि विप्रके, तन्दुल भोग लगाय । किये समर्पण लोक द्वै, तौहू रहे लजाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! सब प्राणियोंके मनकी बात जाननेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र द्विजोंमें मुख्य सुदामाके संग बातैं करते मुसकाकर बोले ॥ १ ॥ ब्राह्मणोंकी भक्ति करनेवाले साधुपुरुषोंकी गति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रेमभरी चितवनसे देखते और हँसतेहुये ब्राह्मण सुदामासे बोले कि ॥ २ ॥ हे

**यस्य च्छंदोमयं ब्रह्म देह आवपनं विभो॥ श्रेयसां तस्य गुरुषु वासोऽत्यंतविडंबनम् ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भा०म०द०उ० अशीतितमोऽध्यायः ॥८०॥ श्रीशुक उवाच॥ स इत्थं द्विजमुख्येन सह संकथयन्हरिः॥ सर्वभूतमयोऽभिज्ञः स्मयमान उवाच तम् ॥ १ ॥ ब्रह्मण्यो ब्राह्मणं कृष्णो भगवान्प्रहसन्प्रियम् ॥ प्रेम्णा निरीक्षणेनैव प्रेक्षन् खलु सतां गतिः ॥ २ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ किमुपायनमानीतं ब्रह्मन्मे भवता गृहात् ॥ अण्वप्युपाहृतं भक्तैः प्रेम्णा भूर्येव मे भवेत् ॥ भूर्यप्यभक्तोपहृतं न मे तोषाय कल्पते ॥ ३ ॥ पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ॥ तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ ४ ॥ इत्युक्तोपि द्विजस्तस्मै व्रीडितः पतये श्रियः ॥ पृथुकप्रसृतिं राजन्न प्रायच्छदवाङ्मुखः ॥ ॥ ५ ॥ सर्वभूतात्मदृक् साक्षात्तस्यागमनकारणम् ॥ विज्ञायाचिंतयन्नायं श्रीकामो माभजत्पुरा ॥ ६ ॥**

ब्राह्मण ! तुम मेरे लिये क्या भेंट लाये हो ? क्योंकि भक्ति प्रेमपूर्वक जो मुझे थोडीसी भी भेंट देता है, सो बहुत होजाती है और जो भक्ति विना मुझे बहुत भी दे, परन्तु उससे मुझे संतोष नहीं होता ॥ ३ ॥ जो पुरुष भक्ति करके पत्र, पुष्प, फल मुझे देतेहैं, सो भक्तिसे भेंट करनेके कारण मैं उसे प्रसन्नतापूर्वक भोजन करता हूं ॥ ४ ॥ हे राजन् परीक्षित् ! इसप्रकार भगवान्ने जब कहा तो भी लज्जाके मारे नीचेको मस्तककर विराजमान सुदामाने लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रको तंडुल नहीं दिये ॥ ५ ॥ हे राजन् ! साक्षात् सब प्राणियोंके साक्षी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सुदामाके आनेका

—जानते कि, बूरा या खाण्ड है, इससे बुलालो, फिर भगा दीजो, गुरुजी बोले तो फिर बुलालो, चेला सुनते ही बुलाने गया, उसने आतेही आँगनमें पल्ला गिरवाया और गुरुजीकी ओर चरणकर पल्लेको दण्डवत् करी गुरुजी बोले कि मूर्ख यह क्या करताहै ? चेलेने कहा कि महाराज ! मुझे तो यह पल्लाही लाया है यह कहकर भागगया गुरुजी रेता देख अत्यन्त लज्जित हुये, कलियुगमें गुरु चेले बहुधा कुपात्रही हैं ॥

विचार करनेलगे कि, धनकी चाहना करके इस सुदामाने मेरा भजन नहीं किया ॥ ६ ॥ पर अभी अपनी पतिव्रता स्त्रीको प्रसन्न करनेके लिये मेरे पास आया है, इसलिये जो संपत्ति देवताओको भी दुर्लभ है सो इसे दूंगा ॥ ७ ॥ इस प्रकार विचार कर चीरमें बँधे चावलोंको " यह क्याहै " ऐसे कह वह चावल सुदामाके वस्त्रमेंसे आपही ले लिये ॥ ८ ॥ और एक मुट्ठी चावल खाकर केशवमूर्त्ति बोले कि, हे मित्र सुदामा ! यह जो तुम चावल लाये हो सो मुझे अत्यन्त प्यारे लगे हैं, इनको थोड़ा मत जानो, यह चावल मेरे सब विश्वका पेट भरदेंगे ॥ ९ ॥ ऐसे कह एक मुट्ठी चावलोंका भोजनकर और दूसरी मुट्ठी खानेलगे, तबहीं श्रीकृष्णपरायण रुक्मिणी परमेष्ठी श्रीकृष्णचन्द्रका हाथ पकडकर कहनेलगीं कि,

पत्न्याः पतिव्रतायास्तु सखा प्रियचिकीर्षया ॥ प्राप्तो मामस्य दास्यामि संपदोऽमर्त्यदुर्लभाः ॥ ७ ॥ इत्थं विचिन्त्य वसनाच्चीरबद्धान्द्विजन्मनः ॥ स्वयं जहार किमिदमिति पृथुकतंडुलान् ॥ ८ ॥ नन्वेतदुपनीतं मे परमप्रीणनं सखे ॥ तर्पयंत्यंग मां विश्वमेते पृथुकतंडुलाः ॥९॥ इति मुष्टिं सकृज्जग्ध्वा द्वितीयां जग्धुमाददे ॥ तावच्छ्रीर्जगृहे हस्तं तत्परा परमेष्ठिनः ॥ १० ॥ एतावताऽलं विश्वात्मन्सर्वसंपत्समृद्धये ॥ अस्मिँल्लोकेऽथवाऽमुष्मिन्पुंसस्त्वत्तोषकारणम् ॥ ११ ॥ ब्राह्मणस्तां तु रजनीमुषित्वाऽच्युतमंदिरे ॥ भुक्त्वा पीत्वा सुखं मेन आत्मानं स्वर्गतं यथा ॥ १२ ॥ श्वोभूते विश्वभावेन स्वसुखेनाभिवंदितः ॥ जगाम स्वालयं तात पथ्यनुव्रज्य नंदितः ॥ १३ ॥

मित्रके घरकी सब वस्तु आपही भोजनकर जाओगे या कुछ हमको भी रहने दोगे ? ॥१०॥ रुक्मिणी बोली कि,हे विश्वके आत्मा ! एक मुट्ठी चावल भोजन करके तो सब विश्वकी संपत्ति इसे दे चुके और दूसरी मुट्ठी भोजन करके क्या मुझे भी दे चुकोगे ? क्योंकि इस लोक और परलोकमें तुम्हारे संतुष्ट होनेसेही संपत्ति प्राप्त होतीहै ॥ ११ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित् ! ब्राह्मण सुदामाने उस रात्रिको श्रीकृष्णचन्द्रके मन्दिरमें रह, भोजन कर जल पी स्वर्गकी प्राप्तिके समान सुखपाया ॥१२॥ जब प्रातःकाल हुआ तो विश्वके पालन करनेवाले आत्माके आनन्दमें मग्न श्रीकृष्णचन्द्र सुदामाको प्रणामकर मार्गमें पहुँचानेको पीछे पीछे संग आये, और बोले कि, मित्र सुदामा ! तुमने भला दर्शन किया, और इस प्रकार स्वाधीन

वचनोंसे आनंदहो सुदामा अपने घरको चला ॥ १३ ॥ हे नृप ! न तो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसे धनदिया और न उसने लाजके मारे मांगा, श्री
कृष्णके दर्शनहीसे सुखपाकर अपने घरकी ओरको चला ॥ १४ ॥ चलते समय चित्तमें शोचनेलगा कि अहो ! ब्राह्मणोंकी भक्ति करनेवालोंके देवत
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी भक्ति मैंने देखी, क्योंकि लक्ष्मीको छातीमें धारणकरनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र अतिदरिद्री मुझ सुदामाको छातीसे लगाकर
मिले ॥१५॥ कैसा आश्चर्य है कि दरिद्री पापी ब्राह्मण मैं कहाँ ? और लक्ष्मी जिनके अंगमें वासकरैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कहाँ ? मुझमें उनमें बड़ा अंतरहै,
सो भुजापसार कर मुझसे मिले ॥ १६ ॥ अपनी प्रिय भार्याके सेवा करनेयोग्य शय्यापर जैसे अपने भ्राता बलदेवजीको बैठालेते थे, उसी प्रकार

स चालब्ध्वा धनं कृष्णान्न तु याचितवान्स्वयम् ॥ स्वगृहान्व्रीडितोऽगच्छन्महद्दर्शननिर्वृतः ॥ १४ ॥ अहो ब्रह्मण्यदे
वस्य दृष्टा ब्रह्मण्यता मया ॥ यद्दरिद्रतमो लक्ष्मीमाश्लिष्टो बिभ्रतोरसि ॥ १५ ॥ काहं दरिद्रः पापीयान्क कृष्णः
श्रीनिकेतनः ॥ ब्रह्मबंधुरिति स्माहं बाहुभ्यां परिरंभितः ॥ १६ ॥ निवासितः प्रियाजुष्टे पर्यंके भ्रातरो यथा ॥ महिष्या
वीजितः श्रांतो बालव्यजनहस्तया ॥ १७ ॥ शुश्रूषया परमया पादसंवाहनादिभिः ॥ पूजितो देवदेवेन विप्रदेवेन
देववत् ॥ १८ ॥ स्वर्गापवर्गयोः पुंसां रसायां भुवि संपदाम् ॥ सर्वासामपि सिद्धीनां मूलं तच्चरणार्चनम् ॥ १९ ॥
अधनोऽयं धनं प्राप्य माद्यन्नुच्चैर्न मां स्मरेत् ॥ इति कारुणिको नूनं धनं मे भूरि नाददात् ॥ २० ॥ इति तच्चिंतयन्नंतः
प्राप्तो निजगृहांतिकम् ॥ सूर्यानलेंदुसंकाशैर्विमानैः सर्वतो वृतम् ॥ २१ ॥

मुझे बैठाया और मार्गकी थकावट दूर होनेको श्रीकृष्णचन्द्रकी भार्या रुक्मिणीने चमर हाथमें लेकर मेरे पवन करी ॥ १७ ॥ बड़ी सेवा करके पांवों
का दाबना, धोना, पोंछना, इत्यादि सत्कार करके देवोंके देव ब्रह्मण्यदेव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने देवताओंके समान मेरी पूजा की ॥ १८ ॥ यद्यपि
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंकी शोभा मनुष्योंको स्वर्ग मोक्ष और पाताल, पृथ्वीकी संपत्ति, तथा सर्व सिद्धियोंका कारणहै, परन्तु तोभी ॥१९॥
दारिद्री सुदामा धनको पाय, बहुत मतवाला होकर मुझे भूल जायगा इसकारण करुणानिधान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने मुझे यत्किंचित् भी धन न
दिया ॥२०॥ हे महाराज ! इस प्रकार सुदामा मनहीमनमें विचार करता हुआ अपने नगरमें पहुँचा तो क्या देखता है कि, सूर्य, अग्नि, चंद्रमाके समान

प्रकाशमान चारों ओर विमान शोभित होरहेहैं ॥२१॥ चित्र विचित्र बगीचे शोभायमान तिनमें पक्षियोंके झुंडके झुंड बोल रहे हैं और कुमुद अंभोज कह्लार, उत्पलसे शोभायमान सरोवर भर रहेहैं ॥ २२ ॥ शृंगार किये पुरुष और हरिणके तुल्य नेत्रवाली स्त्रियें जहाँ तहाँ फिररही हैं, ऐसी शोभा और विमानोंका प्रकाश देख आश्चर्यमान "यह क्या है ? किसका स्थान है ?" फिर अपने मनमें विचार किया कि यह तो हमारेही रहनेका स्थान है, ऐसा कैसे होगया ॥ २३ ॥ इसप्रकार बड़भागी सुदामाको देवताओंके समान शोभावाले स्त्री पुरुष गाते बजाते सम्मुख लिवानेको आये ॥ २४ ॥ पतिका आगमन सुन आनन्द और घबराहटसे सुदामाकी स्त्री साक्षात् कमलवनमेंसे रूपधरें लक्ष्मीके समान शीघ्रही घरसे बाहर

विचित्रोपवनोद्यानैः कूजद्द्विजकुलाकुलैः ॥ प्रोत्फुल्लकुमुदांभोजकह्लारोत्पलवारिभिः ॥ २२ ॥ जुष्टं स्वलंकृतैः पुंभिः स्त्रीभिश्च हरिणाक्षिभिः ॥ किमिदं कस्य वा स्थानं कथं तदिदमित्यभूत् ॥ २३ ॥ एवं मीमांसमानं तं नरा नार्यो ऽमरप्रभाः ॥ प्रत्यगृह्णन्महाभाग गीतवाद्येन भूयसा ॥ २४ ॥ पतिमागतमाकर्ण्य पत्न्युद्धर्षाऽतिसंभ्रमा ॥ निश्चक्राम गृहात्तूर्णं रूपिणी श्रीरिवालयात् ॥ २५ ॥ पतिव्रता पतिं दृष्ट्वा प्रेमोत्कंठाऽश्रुलोचना ॥ मीलिताक्ष्यनमद्बुद्ध्या मनसा परिषस्वजे ॥ २६ ॥ पत्नीं वीक्ष्य विस्फुरंतीं देवीं वैमानिकीमिव ॥ दासीनां निष्ककंठीनां मध्ये भांतीं स विस्मितः ॥ २७ ॥ प्रीतः स्वयं तया युक्तः प्रविष्टो निजमंदिरम् ॥ मणिस्तंभशतोपेतं महेन्द्रभवनं यथा ॥ २८ ॥ पयःफेननिभाः शय्या दांता रुक्मपरिच्छदाः ॥ पर्यंका हेमदंडानि चामरव्यजनानि च ॥ २९ ॥

निकली श्रीकृष्णचन्द्र स्वर्गको सुदामाके महलमें लायेथे इसलिये सुदामा और सुदामाकी स्त्री दोनों देवस्वरूप होगये ॥ २५ ॥ प्रेम और उत्कंठासे नेत्रोंमें आंशू भरे पतिव्रता सुदामाकी स्त्रीने पतिको आया देख नेत्र मूँद, बुद्धिसे विचार मनमें आलिंगन कर नमस्कार किया ॥ २६ ॥ जैसे विमानमें बैठी देवी प्रकाशमान होती है, उसी प्रकार धुकधुकी कण्ठमें धारण किये दासियोंके मध्यमें प्रकाशमान अपनी स्त्रीको देख सुदामाजीने बहुत आश्चर्य माना ॥ २७ ॥ और प्रसन्न हो अपनी स्त्रीके साथ अपने घरमें गये, जहाँ सहस्रों मणियोंके खंभ लग रहे थे, मानों इन्द्रभवन है ॥ २८ ॥ दूधके श्वेत झागोंके समान कोमल श्वेत बिछौने बिछरहे, हाथीदाँत व सुवर्णके पलँग जिस मन्दिरमें बिछ रहे और सुवर्णकीही डंडीके

चमर पंखे धरे हैं ॥ २९ ॥ कोमल कोमल पथरनोवाले सुवर्णके सिंहासन और मोतियोंके झालरीदार प्रकाशमान चँदोवे तन रहे थे ॥ ३० ॥ और निर्मल स्फटिक मणियोंकी भीतोंमें महामरकतमणियोंकी तथा स्त्रीसहित मंदिरमें रत्नोंके दीपक प्रकाशमान होरहेथे ॥ ३१ ॥ इस प्रकार उस मंदिरमें संपत्तियोंकी वृद्धि देख स्थिर हो, "अकस्मात् इतनी संपत्ति कहाँसे आई" ऐसे सुदामाजी विचार करने लगे ॥ ३२ ॥ सदाके दारिद्री भाग्य हीन मुझे बड़े ऐश्वर्यमान यादवोंमें उत्तम श्रीकृष्णचन्द्रकी चितवन विना निश्चय और कोई इस संपत्तिका कारण नहीं है ॥ ३३ ॥ जिस प्रकार समुद्रको पूर्ण करनेवाला महाउदार मेघ किसी समय अधिक तर वृष्टिको भी सूक्ष्म जानकर मानो लज्जित होता हो ऐसे समक्षमें नहीं वरसता,

धुमंति च ॥ ३० ॥ स्वच्छस्फटिककुड्येषु महामारकतेषु च ॥ रत्नदीपान्भ्राजमानाल्ललनारत्नसंयुतान् ॥ ३१ ॥ विलोक्य ब्राह्मणस्तत्र समृद्धीः सर्वसंपदाम् ॥ तर्कयामास निर्व्यग्रः स्वसमृद्धिमहेतुकीम् ॥ ३२ ॥ नूनं बतैतन्मम दुर्भगस्य शश्वद्दरिद्रस्य समृद्धिहेतुः ॥ महाविभूते र्यदुत्तमस्य ॥ ३३ ॥ नन्वब्रुवाणो दिशतेऽसमक्षं याचिष्णवे भूर्यपि भूरिभोजः ॥ पर्जन्यवत्तत्स्वयमीक्षमाणो दाशार्हकाणामृषभः सखा मे ॥ ३४ ॥ किंचित्करोत्युर्वपि यत्स्वदत्तं सुहृत्कृतं फल्ग्वपि भूरिकारि ॥ मयोपनीतां पृथुकैकमुष्टिं प्रत्यग्रहीत्प्रीतियुतो महात्मा ॥ ३५ ॥ तस्यैव मे सौहृदसख्यमैत्रीदास्यं पुनर्ज न्मनि जन्मनि स्यात् ॥ महानुभावेन गुणालयेन विषज्जतस्तत्पुरुषप्रसंगः ॥ ३६ ॥

आसनानि च हैमानि मृदूपस्तरणानि च ॥ मुक्तादामविलंबीनि वितानानि

रवलोकतोऽन्यो नैवोपपद्येत

उसी प्रकार मेरे सखा पूर्णकाम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र भी भक्तको देनेके रात्रिको नगरके लोगोंके सोजानेपर उनके खेतोंको जलसे पूर्ण करताहै, लिये इन्द्रादिक पदको भी तुच्छ और उसके लिये भजनको अधिक मानकर समक्षमें न कहतेहुये सब सम्पदायें प्रदान करते हैं ॥ ३४ ॥ आप बहुत दें, उसे थोड़ा मानै और सुहृदोके थोड़े दियेको भी बहुत मानते हैं, क्योंकि मैं एक मुट्ठी चावलोंकी लेगया था उसे महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रने प्रसन्न होकर लिया ॥ ३५ ॥ मुझे जन्मजन्ममें उन्हींके विषयमें प्रेम हितेच्छुता मैत्री व दासपन प्राप्तहो और महानुभाव व गुणोंके धाम भगवान् वासुदेवमें आसक्त होते उनके भक्तोंका सत्संग प्राप्तहुआ करै यही उनसे विनय है ॥ ३६ ॥

धनी पुरुषोंके धनके अभिमानसे नीच जन्म होते देखकर विवेकसे श्रीकृष्णचन्द्र अपने अज्ञानी भोरे भक्तोंको विचित्र संपदा और राज्यके ऐश्वर्य नहीं देते किन्तु दृढ़ भक्ति देते हैं, मुझे भक्ति नहीं थी, इससे संपदाका सुख मिला परन्तु अब भक्तिहीकी प्रार्थना करताहूं ॥३७॥ इस प्रकार बुद्धिसे निश्चयकर श्रीकृष्णचन्द्रका अत्यन्त भक्त सुदामा विषयोंका धीरे धीरे त्याग करता अति आसक्त न होकर स्त्रीके साथ विषयोंका सेवन करने लगा ॥ ३८ ॥ देवदेव तथा यज्ञपति इन प्रभु श्रीकृष्णचन्द्रके ब्राह्मणही प्रभु और इष्ट देवता हैं, इन ब्राह्मणोंसे अधिक और कोई देवता नहीं है ॥ ॥ ३९ ॥ हे राजन् ! इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका मित्र वह ब्राह्मण सुदामा उस समय अजित भगवान्को भी भक्तोंके सम्मुख पराजित होते

भक्ताय चित्रा भगवान्हि संपदो राज्यं विभूतीर्न समद्धयत्यजः ॥ अदीर्घबोधाय विचक्षणः स्वयं पश्यन्निपातं धनिनां मदोद्भवम् ॥ ३७ ॥ इत्थं व्यवसितो बुद्धया भक्तोऽतीव जनार्दने ॥ विषयाञ्जायया त्यक्ष्यन्बुभुजे नातिलंपटः ॥ ३८ ॥ तस्य वै देवदेवस्य हरेर्यज्ञपतेः प्रभोः ॥ ब्राह्मणाः प्रभवो दैवं न तेभ्यो विद्यते परम् ॥ ३९ ॥ एवं स विप्रो भगवत्सुहृत्तदा दृष्ट्वा स्वभृत्यैरजितं पराजितम् ॥ तद्ध्यानवेगोद्ग्रथितात्मबंधनस्तद्धाम लेभेऽचिरतः सतां गतिम् ॥ ४० ॥ एतद्ब्रह्मण्य देवस्य श्रुत्वा ब्रह्मण्यतां नरः ॥ लब्धभावो भगवति कर्मबंधाद्विमुच्यते ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशम स्कंधोत्तरार्द्धे एकाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथैकदा द्वारवत्यां वसतो रामकृष्णयोः ॥ सूर्योप रागः सुमहानासीत्कल्पक्षये यथा ॥ १ ॥

देखकर उनके ध्यानके वेगसे अहंकार दूरकर शीघ्रही सत्पुरुषोंके शरणरूप श्रीकृष्णचन्द्रके धामको चलागया ॥ ४० ॥ जो पुरुष ब्रह्मण्यदेव श्रीकृष्णचन्द्रकी, ब्राह्मणकी गौरवता प्रतिपादन करनेवाली यह लीला मन लगाकर सुनतेहैं, वह भगवान् वासुदेवकी भक्तिको प्राप्त होकर कर्मबं धनसे छूट जाते हैं ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां सुदाम्न उपाख्याने एकाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८१ ॥ दोहा—अंकबयासीमें भयो, कुरुक्षेत्र रविपर्व । मिले प्रेम अरु प्रीतिसे, यादव औ नृप सर्व ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इसके उपरान्त द्वारकापुरीमें वास करते रामकृष्णको एक समय प्रलयकालके समान बड़ा भारी सूर्यग्रहण आया ॥ १ ॥

हे महाराज ! ज्योतिषियोंसे उस ग्रहणको पहलेही जानकर मनुष्य सब ओरसे दान, पुण्य, स्नान करनेके लिये कुरुक्षेत्रको जाने लगे ॥ २ ॥ जहाँ शस्त्रके धारण करनेवालोंमें श्रेष्ठ महात्मा परशुरामजीने पृथ्वीको इक्कीसवार निःक्षत्रियकरके राजाओंके रुधिर समूहसे कुण्ड भरदिये थे ॥ ३ ॥ यद्यपि पाप रहित हैं, परन्तु तोभी समर्थ भगवान् परशुरामजी अपने पाप दूर करनेके लिये अज्ञानी पुरुषके समान सब लोकोंको शिक्षा देनेके कारण जाकर कुरुक्षेत्रमें यज्ञ किये ॥ ४ ॥ बडी तीर्थयात्रामें संपूर्ण भरतखण्डकी प्रजा आई उसीप्रकार वृष्णि, अक्रूर, वसुदेव, राजा उग्रसेनादि यादव ॥ ५ ॥ अपना अपना पाप दूरकरनेके लिये कुरुक्षेत्रमें आये, गद, प्रद्युम्न, सांबादि, श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र आये;

तं ज्ञात्वा मनुजा राजन्पुरस्तादेव सर्वतः ॥ स्यमंतपंचकं क्षेत्रं ययुः श्रेयोविधित्सया ॥ २ ॥ निःक्षत्रियां महीं कुर्वन् रामः शस्त्रभृतां वरः ॥ नृपाणां रुधिरौघेण यत्र चक्रे महाह्रदान् ॥ ३ ॥ ईजे च भगवान्रामो यत्रास्पृष्टोऽपि कर्मणा ॥ लोकस्य ग्राहयन्नीशो यथाऽन्योऽघापनुत्तये ॥ ४॥ महत्यां तीर्थयात्रायां तत्राऽऽगन् भारतीः प्रजाः ॥ वृष्णयश्च तथाऽक्रूरवसुदेवाहुकादयः ॥ ५ ॥ ययुर्भारत तत्क्षेत्रं स्वमघं क्षपयिष्णवः ॥ गदप्रद्युम्नसांबाद्याः सुचंद्रशुकसारणैः ॥ ६ ॥ आस्तेऽनिरुद्धो रक्षायां कृतवर्मा च यूथपः ॥ ६ ॥ ते रथैर्देवधिष्ण्याभैर्हयैश्च तरलप्लवैः ॥ गजैर्नदद्भिरभ्राभैर्नृभिर्विद्याधरद्युभिः ॥ ७ ॥ व्यरोचंत महातेजाः पथि कांचनमालिनः ॥ दिव्यस्रग्वस्त्रसन्नाहाः कलत्रैः खेचरा इव ॥ ८ ॥ तत्र स्नात्वा महाभागा उपोष्य सुसमाहिताः ॥ ब्राह्मणेभ्यो ददुर्धेनूर्वासस्स्रग्रुक्ममालिनीः ॥ ९ ॥

परन्तु सुचन्द्र शुक सारण सहित अनिरुद्ध और कृतवर्मा यह दोनों द्वारकापुरीकी रक्षा करनेके लिये रहगये ॥ ६ ॥ बड़े तेजस्वी सुवर्णकी माला और दिव्य फूलोंकी माला वस्त्र कवच धारणकिये यादव देवताओंके विमानोंके समान प्रकाशमान और जलतरंगके समान चंचल घोडे और बादलोंकीसी कान्ति ऐसे हाथियोंके ऊपर विद्याधरोंकीसी कान्तिवाले सिपाहियोंसहित यादव मार्गमें जातेहुये देवांगनासहित देवताओंके समान शोभायमान होनेलगे ॥ ७ ॥ ८ ॥ बडे भाग्यवान् बहुत सावधान यादवोंने कुरुक्षेत्रमें व्रत स्नानकर वस्त्र और फूल व सुवर्णकी माला पहराय

गौ ब्राह्मणोंको दान करके दीं ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त यादवोंने परशुरामजीके सरोवरोंमें युक्त स्नान कर "श्रीकृष्णचन्द्रमें हमारी भक्ति होवै" यह संकल्प करके ब्राह्मणोंको बहुतसा सुवर्ण दान किया ॥ १० ॥ इसके उपरान्त उन ब्राह्मणोंसे आज्ञा पाय यादव आप यथेच्छ भोजन कर शीतल छायायुक्त वृक्षोंके नीचे बैठगये ॥ ११ ॥ हे परीक्षित् ! वहाँ मत्स्य, उशीनर, कौशल्य, विदर्भ, कुरु, सृंजय कांबोज, कैकय, मद्र, कुन्ति, आनर्त्त व केरल देशके वासी अपने मित्र, बांधव, व राजा और दूसरे भी अपने पक्षके और परपक्षके सैकडों मनुष्य और नंदआदि अपने प्रिय स्नेही ग्वाल

रामह्रदेषु विधिवत्पुनराप्लुत्य वृष्णयः ॥ ददुः स्वर्णं द्विजाग्र्येभ्यः कृष्णे नो भक्तिरस्त्विति ॥ १० ॥ स्वयं च तदनुज्ञाता वृष्णयः कृष्णदेवताः ॥ भुक्त्वोपविविशुः कामं स्निग्धच्छायांघ्रिपांघ्रिषु ॥ ११ ॥ तत्रागतास्ते ददृशुः सुहृत्संबंधिनो नृपान् ॥ मत्स्योशीनरकौसल्यविदर्भकुरुसृंजयान् ॥ १२ ॥ कांबोजकेकयान्मद्रान्कुंतीनानर्तकेरलान् ॥ अन्यांश्चैवात्मपक्षीयान् परांश्च शतशो नृप ॥ नंदादीन्सुहृदो गोपीन्गोपीश्चोत्कंठिताश्चिरम् ॥ १३ ॥ अन्योऽन्यसंदर्शनहर्षरंहसा प्रोत्फुल्लहृद्वक्त्रसरोरुहश्रियः ॥ आश्लिष्य गाढं नयनैः स्रवज्जला हृष्यत्त्वचो रुद्धगिरो ययुर्मुदम् ॥ १४ ॥ स्त्रियश्च संवीक्ष्य मिथोऽतिसौहृदस्मितामलापांगदृशोभिरेभिरे ॥ स्तनैः स्तनान्कुंकुमपंकरूषितान्निहत्य दोर्भिः प्रणयाश्रुलोचनाः ॥ १५ ॥ ततोऽभिवाद्य ते वृद्धान्यविष्टरभिवंदिताः ॥ स्वागतं कुशलं पृष्ट्वा चक्रुः कृष्णकथां मिथः ॥१६॥

व बहुत दिनोंकी उत्कण्ठावाली गोपियें प्रभृति जो आये, उन सबको देखा ॥ १२ ॥ १३ ॥ परस्पर दर्शनसे उत्पन्नहुए आनंदके वेगसे प्रफुल्लित हृदय और कमलमुखसे शोभायमान पुलकित शरीर प्रेमसे रुद्ध कण्ठ नेत्रोंसे जल बहाते परस्पर आलिंगन करते यादव और दूसरे लोग बडे आनंदमें मग्न होगये ॥ १४ ॥ अत्यन्त स्नेहभरी मुसकान निर्मल कटाक्षयुक्त दृष्टि और स्नेहके आँशू नेत्रोंमें भरे स्त्री स्त्रियोंको देख केशरलगे स्तनोंको स्तनोंसे लगाय भुजा पसार परस्पर मिलनेलगीं ॥ १५ ॥ जो छोटी अवस्थावाले बडोंको प्रणाम करचुके तब वह यादव वृद्धोंको प्रणामकर "भले आये" प्रसन्न

हो इसप्रकार कुशल पूछ आपसमें कृष्णकथाओंको पूँछनेलगे ॥ १६ ॥ कुन्ती भाई बहन, भतीजे, माता, पिता और भाइयोंकी बहुओंको देख तथा मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रको देख आपसमें प्रेमकी बात चीतकर नेत्रोंसे आंशू बहानें लगीं ॥ १७ ॥ कुन्ती बोली कि, हे आर्य! मैं अपनेको अपूर्ण मनोरथ मानतीहूँ क्योंकि जब मुझपर विपत्ति पड़ती है, तब जो श्रेष्ठ मेरी बातको स्मरण भी नहीं करते ॥ १८ ॥ जिससे दैव रुष्ट होजाता है, उसको कोई भी संबन्धी अर्थात् जातवाले, पुत्र, भाई, माता, पिता यह स्मरण नहीं करते ॥ १९ ॥ वसुदेवजी बोले कि हे बहन ! दैवके खिलौने

पृथा भ्रातन्स्वसॄर्वीक्ष्य तत्पुत्रान्पितरावपि ॥ भ्रातृपत्नीर्मुकुंदं च जहौ संकथया शुचः ॥ १७ ॥ कुंत्युवाच ॥ आर्य भ्रातरहं मन्ये आत्मानमकृताशिषम् ॥ यद् वा आपत्सु मद्वार्तां नानुस्मरथ सत्तमाः ॥ १८ ॥ सुहृदो ज्ञातयः पुत्राः भ्रातरः पितरावपि ॥ नानुस्मरंति स्वजनं यस्य दैवमदक्षिणम् ॥१९॥ वासुदेव उवाच ॥ अंब मास्मानसूयेथा दैवक्रीड नकान्नरान् ॥ ईशस्य हि वशे लोकः कुरुते कार्यतेऽथवा ॥ २० ॥ कंसप्रतापिताः सर्वे वयं याता दिशो दश ॥ एतर्ह्येव पुनः स्थानं दैवेनासादिताः स्वसः ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वसुदेवोग्रसेनाद्यैर्यदुभिस्तेऽर्चिता नृपाः ॥ आसन्नच्युतसंदर्श परमानंदनिर्वृताः॥२२॥भीष्मो द्रोणोंबिकापुत्रो गांधारी ससुता तथा ॥ सदाराः पांडवाः कुन्ती सृंजयो विदुरः कृपः॥२३॥

ऐसे हम मनुष्योंको दोष मत लगावे, क्योंकि लोक ईश्वरके आधीन होकर कर्म करता है और ईश्वरही कर्म कराता है ॥ २० ॥ प्रथम हम कंससे अत्यन्त दुःखित हो सब दिशाओंमें चले गयेथे, दैव इच्छासे अभी अपने स्थानपर आयेहैं ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजा परीक्षित् ! वसुदेव उग्रसेनादिक यादवोंसे पूजित हो व राजा लोग भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शनकर सुखपूर्वक परमानन्दमें मग्न होगये ॥ २२ ॥ भीष्म पितामह, द्रोणाचार्य अंबिकाका पुत्र धृतराष्ट्र, पुत्रों सहित गान्धारी, स्त्रियों सहित पांडव, कुंती, संजय, बुद्धिमान् विदुर, कृपाचार्य ॥ २३ ॥

कुन्तिभोज राजाविराट्, भीष्मक और नग्नजित पुरुजित, द्रुपद, शल्य, काशीनरेश, सहित धृष्टकेतु बड़ेनेत्रवाला राजा दमघोष, मिथिलादेशका राजा, मद्रदेशका राजा, कैकयदेशका राजा, युधामन्यु, सुशर्मा, और पुत्रों सहित बाह्लीकादिक हे राजाओंके इन्द्र राजा परीक्षित् ! महाराज युधिष्ठिरके आज्ञाकारी राजा संपूर्ण रानियों सहित अत्यन्त शोभायमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका रूप देखकर परम आश्चर्य मानने लगे ❀ ॥ २४ ॥ २५ ॥ २६ ॥ दर्शन करनेके उपरान्त रामकृष्णसे भलीप्रकार सत्कार पाय राजालोग श्रीकृष्णचंद्रादि यादवोंकी

कुन्तीभोजो विराटश्च भीष्मको नग्नजिन्महान् ॥ पुरुजिद्द्रुपदः शल्यो धृष्टकेतुः स काशिराट् ॥ २४ ॥ दमघोषो विशालाक्षो मैथिलो मद्रकेकयौ ॥ युधामन्युः सुशर्मा च ससुता बाह्लिकादयः ॥ २५ ॥ राजानो ये च राजेंद्र युधिष्ठिरमनुव्रताः ॥ श्रीनिकेतं वपुः शौरेः सस्त्रीकं वीक्ष्य विस्मिताः ॥ २६ ॥ अथ ते रामकृष्णाभ्यां सम्यक्प्राप्तसमर्हणाः ॥ प्रशशंसुर्मुदा युक्ता वृष्णीन्कृष्णपरिग्रहान् ॥ २७ ॥ अहो भोजपते यूयं जन्मभाजो नृणामिह ॥ यत्पश्यथासकृत्कृष्णं दुर्दर्शमपि योगिनाम् ॥ २८ ॥ यद्विश्रुतिः श्रुतिनुतेदमलं पुनाति पादावनेजनपयश्च वचश्च शास्त्रम् ॥ भूः कालभर्जितभगापि यदंघ्रिपद्मस्पर्शोत्थशक्तिरभिवर्षति नोऽखिलार्थान् ॥ २९ ॥

प्रशंसा करनेलगे ॥ २७ ॥ "अहो ! महाराज उग्रसेन ! यहाँ मनुष्योंमें जन्म तो आपहीका सफल है, क्योंकि जिनके दर्शन योगीजनोंको भी दुर्लभ हैं उन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके आप नित्य प्रति दर्शन करते हैं ॥ २८ ॥ वेद जिनकी स्तुति कीर्त्ति वर्णन करते हैं, उन

शंका—मुनिसत्तम युधिष्ठिरकी आज्ञा करनेवाले राजा श्रीकृष्णचन्द्रको स्त्रीसहित देखकर विस्मयको क्यों प्राप्तहुए ?

उत्तर—सब शास्त्रोंमें श्रीकृष्णके वचनको राजा लोग मुनियोंके मुखसे सुनतेथे कि भगवान्ने कहा था कि, सब शास्त्रोंमें लिखाहै कि स्त्री सदा नरककी देनेवाली है जो कोई प्राणी मोक्षकी अभिलाषा करै वह स्त्रीकी सगति न करै, फिर स्त्रियों सहित श्रीकृष्णको देखकर राजाओंने कहा कि जिस जिस कामको श्रीकृष्ण बुरा कहते हैं उसी कामको आप करतेहैं, इसप्रकार स्त्रियोंके वश हुये श्रीकृष्णको देखकर राजा लोगोंने बडा सन्देह किया देखो ! प्राणियोंको स्त्रियोंके वश होना मने करते हैं और आप स्त्रियोंके वशीभूत होरहेहैं, इसलिये राजा लोग विस्मयको प्राप्तहुए ।

श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दका धोवन गंगाजल और मुखारविन्दका वचनरूप वेद इस विश्वको अत्यन्त पवित्र करते हैं और कालसे दग्ध माहात्म्य जाननेवाली पृथ्वी भी श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलके स्पर्शसे शक्तिमती हो हमारी चारों ओरसे संपूर्ण कामना पूर्ण करती है ॥ २९ ॥ उन श्रीकृष्ण चन्द्रके संग दर्शन, स्पर्शन, अनुसरण, आसन, गोष्ठी, पलँग, भोजन, विवाह और सपिंडताके संबंधसे बँधे हुए हो और आप यद्यपि नरकके मार्गरूप गृहमें वास करते हो, परन्तु तो भी तुम्हारे घरमें स्वर्ग व मोक्षकी तृष्णा निवृत्त करनेवाले विष्णु भगवान् आपही प्रगट हुए हैं, इसलिये तुम्हारा जन्म सफल है ॥३० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् ! नंदरायजी कुरुक्षेत्रमें श्रीकृष्णादि यादवोंका आगमन जान गोपों

तद्दर्शनस्पर्शनानुपथप्रजल्पशय्यासनाशनसयौनसपिंडबंधः ॥ येषां गृहे निरयवर्त्मनि वर्ततां वः स्वर्गापवर्गविरमः स्वयमास विष्णुः ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ नंदस्तत्र यदून्प्राप्तान्ज्ञात्वा कृष्णपुरोगमान् ॥ तत्रागमद्वृतो गोपैरनःस्थार्थैर्दिदृक्षया ॥ ३१ ॥ तं दृष्ट्वा वृष्णयो हृष्टास्तन्वः प्राणमिवोत्थिताः ॥ परिषस्वजिरे गाढं चिरदर्शनकातराः ॥ ३२ ॥ वासुदेवः परिष्वज्य संप्रीतः प्रेमविह्वलः ॥ स्मरन्कंसकृतान्क्लेशान्पुत्रन्यासं च गोकुले ॥ ३३ ॥ कृष्णरामौ परिष्वज्य पितरावभिवाद्य च ॥ नाकिंचनोचतुः प्रेम्णा साश्रुकंठौ कुरूद्वह ॥ ३४ ॥ तावात्मासनमारोप्य बाहुभ्यां परिरभ्य च ॥ यशोदा च महाभागा सुतौ विजहतुः शुचः ॥ ३५ ॥

सहित और गाडियोमें लदी वस्तु सहित देखनेके लिये यादवोंके पास आये ॥ ३१ ॥ बहुत दिनोंसे जिनका दर्शन न हुआ ऐसे कायरचित्त यादव नंदरायजीको देख अत्यन्त प्रसन्नहो, जैसे प्राण देहमें आनेसे इन्द्रियें उठकर सम्मुख होती हैं उसी प्रकार सम्मुख जाय चिरकालसे दर्शन न पानेसे उत्कंठित हो गाढ आलिंगनकर परस्पर मिले ॥३२ ॥ वसुदेवजी नंदरायजीसे मिल प्रसन्न हो प्रेममें विह्वल होगये और कंसके दिये कष्टको और गोकुलमें जैसे कृष्णको पहुँचा आये थे, उसका स्मरण किया ॥ ३३ ॥ हे राजन् ! कृष्ण बलदेव माता पिता नंद व यशोदासे मिल प्रणामकर ऐसे प्रेममें विह्वल होगये कि, आँशुओंसे कंठ रुक गये, इसलिये कुछ भी न बोलागया ॥ ३४ ॥ महाभागा यशोदा और नंदजी कृष्ण बलदेवको

अपने आसनपर बैठाय भुजाओंसे आलिंगनकर नेत्रोंसे आँशू बहानेलगे ॥ ३५ ॥ पीछे रोहिणी और देवकी व्रजकी रानी यशोदासे मिल व यशोदाकी करी मित्रताका स्मरण कर आँशू कंठमें भर यह कहनेलगीं ॥ ३६ ॥ कि, हे व्रजकी महारानी ! जिसका बदला न होसके, ऐसी तुम्हारी मित्रताको कौन भूल सकता है ? और देवराज इन्द्रका ऐश्वर्य पाकर भी संसारमें तुम्हारी मित्रताका बदला नहीं होसकता, हे यशोदे ! जिन्होंने अपने माता पिताको नेत्रोंसे नहीं देखा, ऐसे कृष्ण बलदेवको तुम माता पिताके पास रक्खे, तब तुमसे प्यार बढ़ाना पोषण, पालन, लालन पाय निर्भय तुम्हारे पास वास करनेलगे, जैसे पलक नेत्रोंकी रक्षा करते हैं, उसीप्रकार तुमने इनकी रक्षा करी, यह तुमको योग्यही है, क्योंकि, साधुओंको

**रोहिणी देवकी चाथ परिष्वज्य व्रजेश्वरीम् ॥ स्मरंत्यौ तत्कृतां मैत्रीं बाष्पकंठ्यौ समूचतुः ॥ ३६ ॥ का विस्मरेत वां मैत्रीमनिवृत्तां व्रजेश्वरि ॥ अवाप्याप्यैंद्रमैश्वर्यं यस्या नेह प्रतिक्रिया ॥ ३७ ॥ एतावदृष्टपितरौ युवयोः स्म पित्रोः संप्रीणनाभ्युदयपोषणपालनानि ॥ प्राप्योषतुर्भवति पक्ष्म ह यद्वदक्ष्णोर्न्यस्तावकुत्रचभयौ न सतां परः स्वः ॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ गोप्यश्च कृष्णमुपलभ्य चिरादभीष्टं यत्प्रेक्षणे दृशिषु पक्ष्मकृतं शपंति ॥ दृग्भिर्हृदि कृतमलं परिरभ्य सर्वास्तद्भावमापुरपि नित्ययुजां दुरापम् ॥ ३९ ॥ भगवांस्तास्तथाभूता विविक्त उपसंगतः ॥ आश्लिष्याऽनामयं पृष्ट्वा प्रहसन्निदमब्रवीत् ॥ ४० ॥ अपि स्मरथ नः सख्यः स्वानामर्थचिकीर्षया ॥ गतांश्चिरायिताञ्शत्रुपक्षक्षपणचेतसः ॥ ४१ ॥**

यह अपना विराना इसप्रकार बुद्धि नहीं होती है ॥३७॥३८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित् ! जिनके दर्शनमें पलकोंकी ओट पडनेसे पलकोंके रचनेवाले विधाताको गालियाँ देती हैं, क्योंकि वह अतिप्यारे श्रीकृष्णचन्द्र बहुत दिनोंमें दृष्टिगोचर हुए, इसलिये नेत्रद्वारा उन्हें हृदयमें स्थापितकर समाधिनिष्ठ योगियोंको भी जिसकी प्राप्ति बहुत कठिन है, उन श्रीकृष्णचन्द्रके भाव ( अर्थात् श्रीकृष्णचन्द्रके रूपको ) उन गोपियोंने प्राप्त किया ॥ ३९ ॥ इसप्रकार प्रेम भरी गोपियोंके पास एकान्तमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जाय आलिंगनकर कुशल पूँछ मुसकायकर यह वचन बोले कि ॥ ४० ॥ हे सखियो ! हम अपने बाँधवोंका कार्य करनेकी कामनासे गयेथे और वहाँ वैरियोंके पक्षका नाश करनेमें लगगये

जिससे बहुत दिनोंतक रुकगये सो तुमने हमारा भी कभी स्मरण किया ? ॥ ४१ ॥ "यह कृतघ्नी है" क्या ऐसे तुमको हमपर कुछ क्रोध तो नहीं उत्पन्न होताहै? हाँ हमको त्यागकर आप चलेगये, इससे यह बात सत्य है, इस प्रकार गोपियोंकी ओरसे संभावना करके कहते हैं कि, दैवही तो प्राणियोंको मिलाता है और वही वियोग करा देता है ॥ ४२ ॥ जैसे वायु बादलोंके समूहको तृणोंको रुईको और धूरिको उड़ाकर संयोग करता है, फिर वियोग करता है, उसी प्रकार सब प्राणियोंका उत्पत्तिकर्त्ता ईश्वर सबको मिलता है, और फिर अलग अलग कर देता है, इसमें मुझे क्या दोष है ? ॥ ४३ ॥ प्राणियोंकी मुझमें भक्तिही जन्म और मृत्युसे छुडाती है, तुम्हारा मुझमें स्नेह हुआ है, इसलिये मुझे प्राप्त होउगी, यही बड़ा मंगल है ॥ ४४ ॥ कैसे तुम हो जिन्हें स्नेह करके हम पावेंगी ऐसी इच्छा सब गोपियोंकी हुई तो अपना रूप कहते हैं कि, हे गोपियो ! जैसी

**अप्यवध्या यथाऽस्मान्स्विदकृतज्ञा विशंकया ॥ नूनं भूतानि भगवान् युनक्ति वियुनक्ति च ॥ ४२॥ वायुर्यथा घनानीकं तृणं तूलं रजांसि च ॥ संयोज्याक्षिपते भूयस्तथा भूतानि भूतकृत् ॥ ४३ ॥ मयि भक्तिर्हि भूतानाममृतत्वाय कल्पते ॥ दिष्ट्या यदासीन्मत्स्नेहो भवतीनां मदापनः ॥ ४४ ॥ अहं हि सर्वभूतानामादिरंतोंतरं बहिः ॥ भौतिकानां यथा खं वा भूर्वायुर्ज्योतिरंगनाः ॥४५॥ एवं ह्येतानि भूतानि भूतेष्वात्मात्मना ततः ॥ उभयं मय्यथ परे पश्यताभातमक्षरे ॥ ४६ ॥**

पंचभूतोंके बने घटादिकके पृथ्वी जल, तेज, वायु, आकाश यह आदिमें भी हैं, अंतमें भी हैं, इसी प्रकार जरायुज मनुष्य तथा पशु आदि और अण्डोंसे जन्म पानेवाले पक्षी इत्यादिक और पसीनेसे जन्मवाले खटमल जुएँ इत्यादिक और उद्भिज्ज अर्थात् ब्रह्मादिक चारप्रकारके आदिमें भी मैं हूं,और अंतमेंभी मैं हूं,भीतर बाहर होनेके कारण व्यापक हूं ऐसे मुझे तुम प्राप्त हुई हो॥४५॥यहाँ एक शंका है कि, चारप्रकारके प्राणियोंका भोक्ता आत्मा आदि अंतमें है और व्यापक आत्मामें सब प्राणी वास करते हैं, फिर तुम्हारी प्राप्ति हमें कैसे हुई ? इसके उत्तरमें कहते हैं कि, मृत्तिका घटादिकोंके आदिमें भी है और अंतमें भी है ऐसे चार प्रकारके प्राणी अपने कारणसे भूतोंमें वर्त्तमान रहते हैं भोक्ता आत्मामें नहीं रहता है आत्मा देहमें भोक्ता रूपसे व्यापक है, पंचभूतरूप देहरूप भोग करनेयोग्य पदार्थ और भोग करनेवाले आत्मा परिपूर्णरूप मुझमें

प्रकाशित देखो ॥ ४६ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्। इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रने अपने स्वरूपका उपदेश कर गोपियोंको समझाया, तब श्रीकृष्णचन्द्रके स्मरणसे उनके लिंगदेह छूटगये; तब उन्होंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्ति की ॥ ४७ ॥ गोपी बोली कि, हे कमल नाभ श्रीकृष्ण! बड़े ज्ञानी योगीश्वरोंके ध्यान करने योग्य और संसाररूपी कुएँमें गिरे प्राणियोंके निकलनेका आश्रय तुम्हारे चरणकमल घरमें रहने पर भी सदा हमारे मनमें स्मरण बनारहै, यही वर माँगती हैं ॥ ४८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषा

**श्रीशुक उवाच ॥ अध्यात्मशिक्षया गोप्य एवं कृष्णेन शिक्षिताः ॥ तदनुस्मरणध्वस्तजीवकोशास्तमध्यगन् ॥ ४७ ॥ आहुश्च ते नलिननाभ पदारविंदं योगेश्वरैर्हृदि विचिंत्यमगाधबोधैः ॥ संसारकूपपतितोत्तरणावलंबं गेहंजुषामपि मन स्युदियात्सदा नः ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्धे वृष्णिगोपसंगमो नाम द्व्यशीतितमो ऽध्यायः ॥ ८२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तथानुगृह्य भगवान्गोपीनां स गुरुर्गतिः ॥ युधिष्ठिरमथापृच्छत्सर्वांश्च सुहृदोऽव्य यम् ॥ १ ॥ त एवं लोकनाथेन परिपृष्टाः सुसत्कृताः ॥ प्रत्यूचुर्हृष्टमनसस्तत्पादेक्षाहतांहसः ॥ २ ॥**

टीकायां वृष्णिगोपसंगमोनाम द्व्यशीतितमोऽध्यायः॥८२॥ दोहा—कह्यो नारियोंकी कथा, सकल तिरासी अंक। पाणिग्रह जैसे कियो, श्रीव्रजचन्द निशंक ॥ ८३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशीय राजा परीक्षित्! गोपियोंके गुरु और शरणदायक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने गोपियोंपर अनुग्रह करके पीछे राजा युधिष्ठिरसे और सब सुहृदोंसे कुशल पूंछी * ॥ १ ॥ इस प्रकार लोकोंके नाथ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके कुशल पूँछने और

* शंका—वेद, शास्त्र, पुराणोंका यह प्रमाण है कि, तीन लोकमें जो चराचर जीव हैं उन सब जीवोंके भगवान् गुरु हैं और गति भी है, फिर व्यासजीने सब जीवोंको त्यागके भगवान्को गोपियोंका गुरु तथा गति क्यों कहा? यह बडा भारी सन्देह है।

उत्तर—"गोपीनां स गुरुर्गतिः" इस श्लोकका अर्थ व्यासजी व्रजकी गोपी जो श्रीकृष्णकी प्यारी थीं उन गोपियोंको गोपी नहीं कहे थे उस श्लोकका अर्थ तो व्यासजीने ऐसे किया है कि, गो शब्दको संसार भी कहते हैं, शास्त्रोंमें ऐसा कहा है गो कहिये चराचर संसार उसका जो पालन करै उसका नाम गोप है गो भगवान् है तथा गोपी भगवान्की माया है सोई मायारूप लक्ष्मीहै ऐसा अर्थ गोपीका श्री व्यास भगवान्ने किया है मायाके और जगदीश्वर जो जगतके पति भगवान् हैं सो श्रीकृष्ण होकर पृथ्वीमें विराजमान रहते थे इसलिये मायाके पति और गुरु भी भगवान् हैं क्योंकि मायारूप संसारहै इसलिये श्रीकृष्णको गोपीपति और गुरु, व्यासजीने कहाया, व्रजवासियोंको—पति गुरु अकेला नहीं कहाया ॥

॥ २ ॥ कि हे प्रभो ! तुम्हारे चरणारविन्दका रस
सत्कार करनेसे भगवान्के चरणकमलके दर्शनसे पापरहित हो वह सब लोग प्रसन्न होकर कहनेलगे ॥ २ ॥ कि हे प्रभो ! तुम्हारे चरणारविन्दका रस
जो कि, अभी महात्मालोगोंके मनद्वारा प्रगट हुआ है और जो देहधारण करनेवालोंके देहमें अभिमान उत्पन्न करनेवाली अविद्याको काटता है,
उसे जो कर्णरूप दोनाओंसे पान करते हैं, उन पुरुषोंके अमंगल कहाँ ? ॥ ३ ॥ स्वरूपके प्रकाशसे बुद्धिकृत जाग्रत, स्वप्न सुषुप्ति अवस्था दूर होनेके
कारणसे संपूर्ण आनंदके समूहरूप आवरण रहित, अकुण्ठचैतन्य शक्तिमान् कालसे नष्ट हुए वेदकी रक्षा करनेके लिये योगमायाको अंगीकार कर
मनुष्यदेह धारण करनेवाले और परमहंसकी प्राप्तिके योग्य तुमको हम वारंवार नमस्कार करते हैं ॥ ४ ॥ योगीवर श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे

पिबंति ये कर्णपुटैरलं प्रभो देहंभृतां देहकृदस्मृति
कुतोऽशिवं त्वच्चरणांबुजासवं महन्मनस्तो मुखनिःसृतं क्वचित् ॥ पिबंति ये कर्णपुटैरलं प्रभो देहंभृतां देहकृदस्मृति
च्छिदम् ॥३॥ हित्वाऽत्मधामविधुतात्मकृतत्र्यवस्थमानंदसंप्लवमखंडमकुंठबोधम् ॥ कालोपसृष्टनिगमावन आत्तयोग
मायाकृतिं परमहंसगतिं नताः स्मः ॥ ४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युत्तमश्लोकशिखामणिं जनेष्वभिष्टुवत्स्वंधककौ
रवस्त्रियः ॥ समेत्य गोविंदकथा मिथो गृणंस्त्रिलोकगीताः शृणु वर्णयामि ते ॥ ५ ॥ द्रौपद्युवाच ॥ हे वैदर्भ्यच्युतो भद्रे
हे जांबवति कौसले ॥ हे सत्यभामे कालिंदि शैब्ये रोहिणि लक्ष्मणे ॥ ६ ॥ हे कृष्णपत्न्य एतन्नो ब्रूत वो भगवा
न्स्वयम् ॥ उपयेमे यथा लोकमनुकुर्वन्स्वमायया ॥ ७ ॥ रुक्मिण्युवाच ॥ चैद्याय मार्पयितुमुद्यतकार्मुकेषु राजस्वजे
यभटशेखरितांघ्रिरेणुः ॥ निन्ये मृगेंद्र इव भागमजावियूथात्तच्छ्रीनिकेतचरणोऽस्तु ममार्चनाय ॥ ८ ॥

नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इस प्रकार निर्मलकीर्त्ति पुरुषोंके मुकुटमणि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी लोग प्रशंसा कर रहेथे कि, इतनेमें अंधक और कौरवोंकी
स्त्रियें एकत्र हो परस्पर भगवान् संबंधी जो बातें करती थीं वही कथा जो त्रिलोकीमें गाई हैं,तुम्हारे आगे वर्णन करते हैं, तुम सावधान होकर सुनो
॥ ५॥ द्रौपदी बोली कि, हे रुक्मिणि हे भद्रे ! हे जाम्बवति ! हे सत्यभामा ! हे सत्या ! हे कालिंदी ! हे मित्रविंदा ! हे रोहिणी ! हे लक्ष्मणा ! और
हे सोलह सहस्र श्रीकृष्णकी रानियो ! स्वयं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी मायासे मनुष्यलीला कर जैसे तुम्हारे साथ विवाह किया सो सब बातें
हमारे सम्मुख कहो ॥ ६ ॥ ७ ॥ रुक्मिणी बोली कि, जरासन्धादिक राजाओंके संग जब धनुष उठाय शिशुपाल मुझे व्याहनेके लिये आया तब

अजीत योद्धाओंके मस्तकपर चरणधर जैसे भेंड़ बकारियोंके समूहमेंसे सिंह अपने बलिको बेखटके ले आता है, उसी प्रकार मुझे ले आये, उन्हीं श्रीकृष्णचन्द्र लक्ष्मीनिवासके चरणोंकी मैं पूजा करती हूं ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त सत्यभामा अपने विवाहकी बात कहने लगी कि, भ्रातृवधके परितापसे दुःखितहृदय मेरे पिता सत्राजितने मिथ्या कलंक लगाया, उसको मिटानेके लिये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने ऋच्छराज जाम्बवान्को जीत मणि लाकर मेरे पिताको दी तब मिथ्या कलंक लगानेसे मेरे पिताने भयभीत हो अक्रूरादिकको देना स्वीकार करके भी मुझे श्रीकृष्ण चन्द्रकोही दिया ॥ ९ ॥ जाम्बवतीने कहा कि मेरे पिताने इन वासुदेवको "यह अपने इष्टदेव भगवान् श्रीरामचन्द्रजी हैं" ऐसे न जानकर इनसे सत्ताईस दिनतक संग्राम किया इसके उपरान्त "यह अपने स्वामी साक्षात् श्रीरामचन्द्रजी हैं" इस प्रकार बुद्धिसे निश्चय होनेपर मेरे पिताने

सत्यभामोवाच ॥ यो मे सनाभिवधतप्तहृदा ततेन लिप्ताभिशापमपमार्ष्टुमुपाजहार ॥ जित्वर्क्षराजमथ रत्नमदात् स तेन भीतः पिताऽदिशत मां प्रभवेऽपि दत्ताम् ॥ ९ ॥ जांबवत्युवाच ॥ प्राज्ञाय देहकृदमुं निजनाथदेवं सीतापतिं त्रिणवहान्यमुनाऽभ्ययुध्यत् ॥ ज्ञात्वा परीक्षित उपाहरदर्हणं मां पादौ प्रगृह्य मणिनाऽहममुष्य दासी ॥ १० ॥ कालिंद्युवाच ॥ तपश्चरंतीमाज्ञाय स्वपादस्पर्शनाऽऽशया ॥ सख्योपेत्याग्रहीत्पाणिं योहं तद्गृहमार्जनी ॥ ११ ॥ मित्रविंदोवाच ॥ यो मां स्वयंवर उपेत्य विजित्य भूपान्निन्ये श्वयूथगमिवात्मबलिं द्विपारिः ॥ भ्रातंश्च मेऽपकुरुतः स्वपुरं श्रियौकस्तस्यास्तु मेऽनुभवमंघ्र्यवनेजनत्वम् ॥ १२ ॥

चरणोमें गिरकर भेंटकी नाईं मणिसहित मुझे भी अर्पण कर दिया यह सुनकर द्रौपदीने कहा कि तुम बड़ी श्रेष्ठ हो, इसके उत्तरमें जाम्बवती बोली कि, मैं तो इनकी दासी हूं ॥ १० ॥ कालिंदी बोली कि, मैं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणस्पर्शकी आशासे तप कर रही थी कि, भगवान्ने अर्जुन सहित आनकर मेरा हाथ पकड़ लिया उन श्रीकृष्णचन्द्रकी मैं बुहारी देनेवाली हूं ॥ ११ ॥ मित्रविन्दा बोली कि, लक्ष्मीके वक्षनिवास भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र स्वयंवरमें जा, राजाओंको जीत और उनका तिरस्कार कर मेरे भाइयोंको भी जीत हाथियोंका शत्रु सिंह जैसे कुत्तोंके बीचमेंसे अपने भक्ष्यको ले आता है उसी प्रकार मुझे अपने पुरमें लेआये, उन श्रीकृष्णचन्द्रके चरण धोनेकी सेवा मुझे जन्म

जन्ममें प्राप्त हो, यही मेरी प्रार्थना है ॥ १२ ॥ सत्या बोली कि, बड़े बलवान् पराक्रमी बड़े पैने सींगवाले और शूरवीरोंके घमण्डको चूर्ण करनेवाले राजाओंकी परीक्षा लेनेके कारण मेरे पिताके पाले हुये सात बैलोंको पकड जैसे बालक काष्ठकी बकरियोंके बच्चोंको बाँधता है, उसी प्रकार भगवान्ने बाँधलिये ॥ १३ ॥ पराक्रमही है मोल जिसका ऐसी मुझे हाथी, घोडे, प्यादों सहित व दासियों सहित मार्गमें क्षत्रियोंको जीत श्रीकृष्णचन्द्र इस प्रकार लाये उनकी मैं सदा दासी रहूं, यही प्रार्थना है ॥१४॥ भद्रा बोली कि, हे द्रौपदी ! मेरा मन श्रीकृष्णचन्द्रमें आसक्त जान मेरे पिताने मेरे मामाके पुत्र श्रीकृष्णचन्द्रको बुलाय मुझे अक्षौहिणी सेना सहित इन्हें देदिया ॥ १५ ॥ अनेक कर्मोंसे भटकनेवाली मुझे जन्म

सत्योवाच ॥ सप्तोक्षणोऽतिबलवीर्यसुतीक्ष्णशृंगान्पित्रा कृतान्क्षितिपवीर्यपरीक्षणाय ॥ तान्वीरदुर्मदहनस्तरसा निगृह्य क्रीडन्बबंध ह यथा शिशवोऽजतोकान् ॥ १३ ॥ य इत्थं वीर्यशुल्कां मां दासीभिश्चतुरंगिणीम् ॥ पथि निर्जित्य राजन्यान्निन्ये तद्दास्यमस्तु मे ॥ १४ ॥ भद्रोवाच ॥ पिता मे मातुलेयाय स्वयमाहूय दत्तवान् ॥ कृष्णे कृष्णाय तच्चितामक्षौहिण्या सखीजनैः ॥ १५ ॥ अस्य मे पादसंस्पर्शो भवेज्जन्मनिजन्मनि ॥ कर्मभिर्भ्राम्यमाणाया येन तच्छ्रेय आत्मनः ॥ १६ ॥ लक्ष्मणोवाच ॥ ममापि राज्ञ्यच्युतजन्मकर्म श्रुत्वा मुहुर्नारदगीतमास ह ॥ चित्तं मुकुंदे किल पद्महस्तया वृतः सुसंमृश्य विहाय लोकपान् ॥ १७ ॥ ज्ञात्वा मम मतं साध्वि पिता दुहितृवत्सलः ॥ बृहत्सेन इति ख्यातस्तत्रोपायमचीकरत् ॥ १८ ॥

जन्ममें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलोंका दर्शन प्राप्त हो, जिन चरणारविन्दके स्पर्शसे मोक्षनाम कल्याण मुझे प्राप्त हो, यही मेरी प्रार्थना है ॥ १६ ॥ लक्ष्मणा बोली कि, हे रानी द्रौपदी ! वारम्वार देवर्षि नारदजीके गाये हुये भगवान् वासुदेवके जन्म, कर्म, श्रवण कर, आश्चर्य है कि, लक्ष्मीजीने भी लोकपालोंको त्यागकर श्रीकृष्णचन्द्रकोही वरण किया है, इस प्रकार विचारकर मेरा मन भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें लगगया ॥ १७ ॥ हे सुशीले द्रौपदी ! पुत्री पै हित करनेवाले बृहत्सेन नाम विख्यात मेरे पिताने मेरे मनकी बात जान श्रीकृष्णचन्द्रके आनेके लिये

उपाय किया ॥ १८ ॥ हे रानी द्रौपदी! जैसे तेरे स्वयम्वरमें अर्जुनके आनेके लिये मत्स्य रचा गया था, उसी प्रकार मेरे पितानेभी मत्स्य रचा यह सुन द्रौपदी बोली कि, फिर अर्जुनने उस मत्स्यको क्यों नहीं वेधा? इसके उत्तरमें लक्ष्मणाने कहा कि, तेरे स्वयम्वरकी मछली बाहर ढकी थी, भीतरसे नहीं ढकीथी इसलिये खंभमें लगाकर ऊपरको दृष्टि करके देखनेसे दिखाई देती थी और मेरे स्वयम्वरकी मछली ऐसी नहीं थी, किन्तु खंभकी जडमें धरे कलशके जलमें केवल परछांई दिखाई देती थी, देखना तो नीचे जलमें और वेधना ऊपर, ऐसी मछलीको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके विना और कौन वेध सक्ता है? ॥ १९ ॥ स्वयम्वर रचा है, यह बात सुनकर संपूर्ण अस्त्र शस्त्रोंके जाननेवाले उपाध्याय अर्थात् सिखाने

यथा स्वयंवरे राज्ञि मत्स्यः पार्थेप्सया कृतः ॥ अयं तु बहिराच्छन्नो दृश्यते स जले परम् ॥ १९ ॥ श्रुत्वैतत्सर्वतो भूपा आययुर्मत्पितुः पुरम् ॥ सर्वास्त्रशस्त्रतत्त्वज्ञाः सोपाध्यायाः सहस्रशः ॥ २० ॥ पित्रा संपूजिताः सर्वे यथावीर्यं यथावयः ॥ आददुः सशरं चापं वेद्धुं पर्षदि मद्धियः ॥ २१ ॥ आदाय व्यसृजन्केचित्सज्यं कर्तुमनीश्वराः ॥ आकोष्ठं ज्यां समुत्कृष्य पेतुरेकेऽमुना हताः ॥ २२ ॥ सज्यं कृत्वाऽपरे वीरा मागधांबष्ठचेदिपाः ॥ भीमो दुर्योधनः कर्णो नाविदंस्तदवस्थितिम् ॥ २३ ॥ मत्स्याभासं जले वीक्ष्य ज्ञात्वा च तदवस्थितिम् ॥ पार्थो यत्तोऽसृजद्बाणं नाच्छिनत्पस्पृशे परम् ॥ २४ ॥

वालोंको संग ले सहस्रों राजा मेरे पिताके पुरमें आनकर उपस्थित हुये, उस समय जैसा जिसका पराक्रम और जैसी जिसकी अवस्था थी, उसी प्रकार उसका पूजन मेरे पिताने किया, इसके पीछे कोई भी राजा मुझमें मन लगनेके कारण हाथमें धनुष उठाय मत्स्यके वेधनेको सभामें समर्थ न हुआ ॥२०॥२१॥ बहुत राजाओंने तो धनुष हाथमें ले पटक दिया, बहुतसे प्रत्यंचाको खैंच धनुषके चपेटसेही गिरपड़े ॥ २२ ॥ और जो शूर वीर जरासंध, अंबष्ठ, चंदेलीका राजा भीम, दुर्योधन, कर्ण यह लोगभी अपने अपने धनुषपर प्रत्यंचा चढ़ाय "मछली कैसे लगी है"? यह भी जाननेको समर्थ न हुए ॥ २३ ॥ इसके उपरान्त जलमें मछलीकी-परछाईं देख 'ऐसे मछली लगी है' सो जान उपाय करनेवाले अर्जुनने

बाण चलाया वह बाण मछलीसे स्पश तो होगया परन्तु मछली कटी नहीं ॥ २४ ॥ जब समस्त क्षत्रिय हारकर बैठ रहे, तब अभिमानियोंका अभि
मान दूर करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने धनुष हाथमें ले लीलापूर्वकही प्रत्यंचा चढाय धनुषमें बाण लगाय और एकही बार मछलीको जलमें
देख मध्याह्न समय अभिजित् नक्षत्रमें अर्थात् सब कार्य सिद्ध करनेवाले मुहूर्त्तमें मछलीको बाणसे काटकर पटकदिया ॥ २५ ॥ २६ ॥ उस
समय स्वर्गमें देवताओंके नगारे बजनेलगे पृथ्वीमें "जयहो जयहो" इसप्रकार शब्द होने लगा और देवतालोग आनन्दमें मग्न हो आकाशसे फूलों
की वर्षा करनेलगे ॥ २७ ॥ हे द्रौपदी ! इसके उपरान्त लाजभरी हँसनयुक्त मुख और चोटीमें पुष्पमाला गुहे नवीन रेशमी सुन्दर धोती, चद्दर पहर

**राजन्येषु निवृत्तेषु भग्नमानेषु मानिषु ॥ भगवान् धनुरादाय सज्यं कृत्वाऽथ लीलया ॥ २५ ॥ तस्मिन्संधाय विशिखं**
**मत्स्यं वीक्ष्य सकृज्जले ॥ छित्त्वेषुणाऽपातयत्तं सूर्ये चाभिजिति स्थिते ॥ २६ ॥ दिवि दुंदुभयो नेदुर्जयशब्दयुता**
**भुवि ॥ देवाश्च कुसुमासारान्मुमुचुर्हर्षविह्वलाः ॥ २७ ॥ तद्रंगमाविशमहं कलनूपुराभ्यां पद्भ्यां प्रगृह्य कनकोज्ज्वल**
**रत्नमालाम् ॥ नूत्ने निवीय परिधाय च कौशिकाग्र्ये सव्रीडहासवदना कवरीधृतस्रक् ॥ २८ ॥ उन्नीय वक्त्रमुरुकुंतल**
**कुंडलत्विड्गंडस्थलं शिशिरहासकटाक्षमोक्षैः ॥ राज्ञो निरीक्ष्य परितः शनकैर्मुरारेरंसेऽनुरक्तहृदया निदधे स्वमालाम्**
**॥ २९ ॥ तावन्मृदंगपटहाः शंखभेर्यानकादयः ॥ निनेदुर्नटनर्तक्यो ननृतुर्गायका जगुः ॥ ३० ॥ एवं वृते भगवति**
**मयेशे नृपयूथपाः ॥ न सेहिरे याज्ञसेनि स्पर्धन्तो हृच्छयातुराः ॥ ३१ ॥**

सुवर्णकी जडी रत्नोंकी माला हाथमें ले और मनोहर नूपुरवाले चरणोंसे मैं रंगभूमिमें आई ॥ २८ ॥ और श्रीकृष्णचन्द्रमें आसक्तहृदय मैं बड़े
केश और कुण्डलोंसे शोभायमान कपोलवाले मुखको उठाय, संतापको दूर करनेवाले हास्य कटाक्षपूर्वक चितवनसे चारों ओरके राजाओंको
देख धीरे धीरे जाकर मुरारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके हृदयमें माला डाली ॥ २९ ॥ उस समय मृदंग, ढोल, शंख, भेरी, नगारे, आदि बाजे
बजने लगे, नट और नृत्यकारी नाचनेलगे और गवैये गानेलगे ॥ ३० ॥ हे यज्ञसेनकी पुत्री द्रौपदी ! इसप्रकार मैंने जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र
को अपने वशमें किया, तब ईर्षा और कामसे आतुर राजाओंके यूथोंने यह बात नहीं सहन की ॥ ३१ ॥

इसके उपरान्त अत्यन्त शोभायमान चार घोडे जुते रथमें उस समय मुझे बैठाय शार्ङ्गधनुषको ले कवच पहर चारभुजायुक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र खडे होगये॥३२॥हे रानी द्रौपदी ! तब रथवान्ने सुनहरी साजका रथ हाँकदिया और जैसे मृगोंके देखते सिंह चलाजाता है,उसी प्रकार राजाओंके बीच मेंसे उनके देखतेही चलेगये ॥३३॥ उनको जाता देखकर बडे बडे क्षत्रिय राजा इनके पकडनेके लिये पीछे दौडे और कोई राजा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके रोकनेको आगेजाय धनुषको ऊंचा उठाय, जैसे सिंहके रोकनेको कुत्ता खडा होताहै, उसी प्रकार मार्गमें सावधान होकर खडे होगये ॥३४॥ शार्ङ्ग धनुषसे छूटेहुए बाणोंके समूहोंसे भुजा, पाँव, नार कटनेसे अनेक क्षत्रिय युद्धमें गिरगये और बहुतसे संग्रामको छोडकर भागगये ॥३५॥ इसके उप

मां तावद्रथमारोप्य हयरत्नचतुष्टयम् ॥ शार्ङ्गमुद्यम्य सन्नद्धस्तस्थावाजौ चतुर्भुजः ॥ ३२ ॥ दारुकश्चोदयामास कांचनोपस्करं रथम् ॥ मिषतां भूभुजां राज्ञि मृगाणां मृगराडिव ॥ ३३ ॥ तेन्वसज्जंत राजन्या निषेद्धुं पथि केचन ॥ संयत्ता उद्धृतेष्वासा ग्रामसिंहा यथा हरिम् ॥ ३४ ॥ ते शार्ङ्गच्युतबाणौघैः कृत्तबाह्वंघ्रिकंधराः ॥ निपेतुः प्रधने केचिदेके संत्यज्य दुद्रुवुः ॥ ३५ ॥ ततः पुरीं यदुपतिरत्यलंकृतां रविच्छदध्वजपटचित्रतोरणाम् ॥ कुशस्थलीं दिवि भुवि चापि संस्तुतां समाविशत्तरणिरिव स्वकेतनम् ॥ ३६ ॥ पिता मे पूजयामास सुहृत्संबंधिबांधवान् ॥ महार्हवासोलंकारैः शय्यासनपरिच्छदैः ॥ ३७ ॥ दासीभिः सर्वसंपद्भिर्भटभरथवाजिभिः ॥ आयुधानि महार्हाणि ददौ पूर्णस्य भक्तितः ॥ ३८ ॥ आत्मारामस्य तस्येमा वयं वै गृहदासिकाः ॥ सर्वसंगनिवृत्त्याऽद्धा तपसा च बभूविम ॥ ३९ ॥

रान्त यादवोंके पति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अत्यन्त शोभायमान सूर्यकी आवरण करनेवाली ध्वजाके वस्त्रोंसे शोभित,और चित्र विचित्र बन्दनवार माला बँधी स्वर्ग और पृथ्वीमें जिसकी स्तुति हो ऐसी द्वारकापुरीमें अस्ताचलमें सूर्यके समान प्रवेश किया ॥ ३६ ॥ उसके उपरान्त मेरे पिताने सुहृदयतासे गोत्री और बंधुओंको बडे मोलके वस्त्र, गहने, शय्या, आसन और साजसे पूजन किया ॥ ३७ ॥ संपूर्ण संपत्तिमान् दासी और प्यादे, रथ, हाथी, घोडे और बहुत मोलके शस्त्रों सहित मुझे मेरे पिताने परिपूर्ण श्रीकृष्णचन्द्रको दिया ॥३८॥ यह आठों हम आत्मामें रमण करनेवाले

है ॥३९॥ इसके उपरान्त सोलह हजार एकसौ रानियाँ कहनेलगीं कि,
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी सब संग त्याग अपने धर्मसे साक्षात् घरकी दासीहुई हैं ॥३९॥ इसके उपरान्त सोलह हजार एकसौ रानियाँ कहनेलगीं कि,
भौमासुरने दिग्विजयमें जिन हम राजकन्याओंको जीतकर रोक रक्खा था, उन्हें संसारसे छुडानेवाले अपने चरणारविन्दका स्मरण करतेजान भगवान्
श्रीकृष्णचन्द्रने स्वयं पूर्णकाम रहतेभी संग्राममें भौमासुर और उसके कुटुम्बको मार हमारे साथ विवाह किया ॥ ४० ॥ हे द्रौपदी ! हम चक्रवर्ती
राज्य और इन्द्रपदके भोगका भोगना नहीं चाहती और अणिमादिक सिद्धि ब्रह्मलोक, मोक्ष तथा वैकुण्ठधामकी भी चाहना नहीं करती परन्तु
गदाके धारण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके लक्ष्मीके कुचोंकी केशर लगे सुन्दरचरणारविन्दोंकी रज अपने माथेके ऊपर चढानेकी चाहना करती हैं
महिष्य ऊचुः ॥ भौमं निहत्य सगणं युधि तेन रुद्धा ज्ञात्वाऽथ नः क्षितिजये जितराजकन्याः ॥ निर्मुच्य संसृ
तिविमोक्षमनुस्मरंतीः पादांबुजं परिणिनाय य आप्तकामः ॥ ४० ॥ न वयं साध्वि साम्राज्यं स्वाराज्यं भोज्यमप्युत ॥
वैराज्यं पारमेष्ठ्यं च आनंत्यं वा हरेः पदम् ॥ ४१ ॥ कामयामह एतस्य श्रीमत्पादरजःश्रियः ॥ कुचकुंकुमगंधाढ्यं
मूर्ध्ना वोढुं गदाभृतः ॥ ४२ ॥ व्रजस्त्रियो यद्वांछंति पुलिंद्यस्तृणवीरुधः ॥ गावश्चारयतो गोपाः पादस्पर्शं महात्मनः ॥
॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भाग० महा० दशमस्कंधोत्तरार्धे त्र्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ श्रुत्वा पृथा सुब
लपुत्र्यथ याज्ञसेनी माधव्यथ क्षितिपपत्न्य उत स्वगोप्यः ॥ कृष्णेऽखिलात्मनि हरौ प्रणयानुबंधं सर्वा विसिस्म्युरल
मश्रुकलाकुलाक्ष्यः ॥ १ ॥ इति संभाष्यमाणासु स्त्रीभिः स्त्रीषु नृभिर्नृषु ॥ आययुर्मुनयस्तत्र कृष्णरामदिदृक्षया ॥ २ ॥
॥ ४१ ॥ ४२ ॥ महात्मा होतेभी गाय चराते हुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणरजको जैसे गोप, गोपियें, भीलनियें, तृण और लतायें चाहना
करती हैं उसी प्रकार हम भी उनकी चाहना करती हैं ॥४३॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्धे भाषाटीकायां स्वयंवरादिवर्णनो नाम
त्र्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८३ ॥ दोहा—भयो समागम मुनिनसों, चौरासी अध्याय । संस्कार वसुदेवको, कियो सबनि सुखपाय ॥ ८४ ॥ श्रीशुकदे
वजी बोले कि,हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! कुन्ती, द्रौपदी, गांधारी, सुभद्रा, राजाओंकी स्त्रियें और भक्त गोपियोंने सबके महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रमें
रानियोंका इसप्रकार प्रेम सुन नेत्रोंमें आँसू भर बडा आश्चर्य माना ॥ १ ॥ उस कुरुक्षेत्रमें इसप्रकार स्त्रियोंके संग स्त्री, पुरुषोंके संग पुरुष, बात चीत

करही रहे थे कि, इतनेहीमें श्रीकृष्ण बलदेवका दर्शन करनेको मुनि लोग आये ॥ २ ॥ उनके नाम यह हैं, यथा—वेदव्यास, नारद, च्यवन, देवल, असित, विश्वामित्र, शतानंद, भारद्वाज और गौतम ॥ ३ ॥ शिष्यों सहित भगवान् परशुराम, वसिष्ठ, गालव, भृगु, पुलस्त्य, कश्यप, अत्रि, मार्कण्डेय, बृहस्पति ॥ ४ ॥ द्वित, त्रित, एकत, उसीप्रकार ब्रह्माके पुत्र अंगिरा, अगस्त्य, याज्ञवल्क्य, तथा वामदेवादि और मुनि भी संपूर्ण आये ॥ ५ ॥ विश्वपूजित ऐसे मुनियोंको आये देख राजा आदि जो प्रथम बैठे थे और पांडव अर्थात् राजा युधिष्ठिरादि तथा कृष्ण बल देवने शीघ्र उठकर प्रणाम किया ॥ ६ ॥ इसके उपरान्त इन मुनियोंका यथायोग्य सब जनोंने पूजन किया और बलदेवजी सहित भगवान् श्रीकृ

द्वैपायनो नारदश्च च्यवनो देवलोऽसितः ॥ विश्वामित्रः शतानंदो भारद्वाजोऽथ गौतमः ॥३॥ रामः सशिष्यो भगवान्व सिष्ठो गालवो भृगुः ॥ पुलस्त्यः कश्यपोऽत्रिश्च मार्कंडेयो बृहस्पतिः ॥ ४ ॥ द्वितस्त्रितश्चैकतश्च ब्रह्मपुत्रस्तथांगिराः ॥ अगस्त्यो याज्ञवल्क्यश्च वामदेवादयोऽपरे ॥ ५ ॥ तान्दृष्ट्वा सहसोत्थाय प्रागासीना नृपादयः ॥ पांडवाः कृष्णरामौ च प्रणेमुर्विश्ववंदितान् ॥६॥ तानानर्चुर्यथा सर्वे सहरामोऽच्युतोर्चयत् ॥ स्वागतासनपाद्यार्घ्यमाल्यधूपानुलेपनैः ॥७॥ उवाच सुखमासीनान्भगवान्धर्मगुप्तनुः ॥ सदसस्तस्य महतो यतवाचोऽनुशृण्वतः ॥ ८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अहो वयं जन्मभृतो लब्धं कार्त्स्न्येन तत्फलम् ॥ देवानामपि दुष्प्रापं यद्योगेश्वरदर्शनम् ॥ ९ ॥ किं स्वल्पतपसां नृणाम र्चायां देवचक्षुषाम् ॥ दर्शनस्पर्शनप्रश्नप्रह्वपादार्चनादिकम् ॥ १० ॥

ष्णचन्द्र 'भले आये' इस प्रकार मुनियोंसे कह आसन दे अर्घ्य, पुष्प, धूप, दीप और चन्दन इत्यादिसे पूजा करनेलगे ॥ ७ ॥ चुपचाप हो संपूर्ण जिसमें बैठे ऐसी सभामें धर्मकी रक्षा करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सुखपूर्वक बैठे ब्राह्मणोंसे कहनेलगे ॥ ८ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, अहो ! बडा आश्चर्य है, आज हम सफल जन्म हुए और सब जन्मका साफल्य हमको प्राप्त हुआ, क्योंकि जिनका दर्शन देवताओंको भी दुर्लभ है उन योगीश्वरोंका दर्शन हुआ ॥ ९ ॥ केवल तीर्थस्नानादिकोंको तप जानै, प्रतिमाहीको देवतास्वरूप मानै, आपसरीखे मनुष्योंका दर्शन, स्पर्शन व वार्त्तालाप, प्रश्न, नमस्कार व चरणपूजा आदिकी प्राप्ति, कहाँ होसकती है ? अर्थात् नहीं होसकती ॥ १० ॥

जलमय तीर्थ नहीं हैं, सो नहीं हैं, मृत्तिका शिलाओंके देवता नहीं हैं, सो नहीं हैं, क्योंकि जब बहुत दिनोंतक देवताओंकी पूजा करें; तब वह पवित्र करते हैं और साधु महात्मा लोग तो केवल दर्शनहीसे पवित्र कर देतेहैं ॥ ११ ॥ अग्नि, सूर्य, चन्द्रमा, तारागण, पृथ्वी, जल, आकाश, पवन, वाणी, मन यदि इनकी भली भाँतिसे उपासना कीजाय तो भेदबुद्धिके कर्त्ता होनेसे पुरुषके अज्ञानको दूर कर सकते हैं और विवेकी पुरुष तो केवल दो

न ह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः ॥ ते पुनंत्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः॥ ११ ॥ नाग्निर्न सूर्यो न च चंद्रतारका न भूर्जलं खं श्वसनोऽथ वाङ् मनः ॥ उपासिता भेदकृतो हरंत्यघं विपश्चितो घ्नंति मुहूर्त्तसेवया ॥१२॥ यस्यात्मबुद्धिः कुणपे त्रिधातुके स्वधीः कलत्रादिषु भौम इज्यधीः॥यत्तीर्थबुद्धिः सलिले न कर्हिचिज्जनेष्वभिज्ञेषु स एव गोखरः ॥१३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ निशम्येत्थं भगवतः कृष्णस्याकुंठमेधसः ॥ वचो दुरन्वयं विप्रास्तूष्णीमासन्भ्रमद्धियः॥१४॥

घड़ी सेवा करतेही अज्ञानको दूर कर देतेहैं ॥ १२ ॥जो पुरुष वात, पित्त, कफमय देहकोही आत्मारूप समझते हैं और स्त्री पुत्रादिकोंकोही अपना मानते हैं वा मूर्त्तिकोही पूज्य समझते हैं और जलहीको तीर्थ जानते हैं, और विवेकी पुरुषोको आत्मारूप अपने व पूज्य तीर्थ इत्यादि नहीं समझते वह गायका चारा ढोनेवाले बैल और गधेके समान हैं ❀ ॥ १३ ॥ "यहाँ साधुओंकी महिमा दिखानेका तात्पर्य है मूर्त्ति तथा तीर्थका

* शंका–श्रीकृष्णचन्द्रने ब्राह्मणोंसे कुरुक्षेत्रमें कहा कि, भौम जो प्रतिमा देवताओंकी होती है, उस प्रतिमामें जो प्राणी देवता मानते है कि, यह प्रतिमामें भगवान् वसे हैं यह प्राणी नहीं है, ऐसा मानने वाले प्राणी बैल वा गधाही हैं, तथा जलमें तीर्थ मानते हैं कि, मैंने इस तीर्थमें स्नान किया मेरी मुक्ति होगी नहीं कभी मोक्ष न होगी वह बैल और गधाही होगा, मुझको यह बडा आश्चर्य है कि, भगवान्ने वेद और शास्त्रके विरुद्ध वचन क्यों कहे ? प्रतिमाकी तथा गंगादिक तीर्थोंकी निंदा क्यों की ? यह बडा भारी सन्देह है ?

उत्तर–वेदमें और शास्त्रमें दो मार्ग हैं, एक कर्ममार्ग, दूसरा मोक्षमार्ग, संसारीजीव दोनों मार्गोंका सेवन करते हैं, जो जीव कर्ममार्गका सेवन करता है जैसे गृहस्थादिक प्राणी प्रतिमामें देवताको मानते हैं, तब सेवन करते हैं वह पुरुष प्रतिमामें देवताको जानते हैं, तथा प्रतिमाका पूजन करेंगे वा जलमें स्नान कियेसे मोक्ष होना मानेंगे तब निश्चयसे कर्म करनेवाले मनुष्यको गिनतीसे हीन सुख होगा और जो प्राणी प्रतिमाको देवस्वरूप और जलको मोक्षरूप मानेंगे तब वह प्राणी बैल गधा हैं, श्रीकृष्णने कर्ममार्ग सेवन करनेवाले जीवके लिये यह वचन नहीं कहा, जो जीव संसारके कर्म त्यागकर ईश्वरका भजन करता उसके लिये यह वचन कहा है, श्रीकृष्णके वचनमें भ्रम नहीं है ।

निषेध नहीं है और विशेष करके यह दिखाया है कि तीर्थको जानेमें बहुतेरा द्रव्य उठावे पूजामें घंटों बैठे, परन्तु महात्मा और हरिभक्तोंको देखतेही दुर्वाक्य कहे उन्हें अन्न तो क्या जल भी न दे, ऐसे भेद बुद्धिवालोंके लिये यह वाक्य है ज्ञानी पुरुष तो सबमेंही उसका प्रकाश देखते हैं, " श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! इसप्रकार अत्यन्त तीक्ष्णबुद्धिवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका यह वचन सुनकर चकित बुद्धि हो वह सब ब्राह्मण चुप होगये ॥ १४ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका कर्मोंमें अधिकार बहुत देरतक विचार करके समझा कि, लोकोंको शिक्षा देनेके कारण हमारी स्तुति करते हैं, इस प्रकार मुनीश्वर लोग बुद्धिसे निश्चयकर कुछेक मुसकाय जगद्गुरु श्रीकृष्णचन्द्रसे बोले ॥ १५ ॥ कि तत्त्वके जाननेवालोंमें श्रेष्ठ हम और विश्वके रचनेवाले ब्रह्मादिक जिनकी मायासे मोहित हुए हैं, क्योंकि जिस मायासे आप मनुष्यलीला करनेको

**चिरं विमृश्य मुनय ईश्वरस्येशितव्यताम् ॥ जनसंग्रह इत्यूचुः स्मयंतस्तं जगद्गुरुम् ॥ १५ ॥ यन्मायया तत्त्व विदुत्तमा वयं विमोहिता विश्वसृजामधीश्वराः ॥ यदीशितव्यायति गूढ ईहया अहो विचित्रं भगवद्विचेष्टितम् ॥ १६ ॥ अनीह एतद्बहुधैक आत्मना सृजत्यवत्यत्ति न बुध्यते यथा ॥ भौमैर्हि भूमिर्बहुनामरूपिणी अहो विभूम्नश्चरितं विडंब नम् ॥ १७॥ अथापि काले स्वजनाभिगुप्तये बिभर्षि सत्त्वं खलनिग्रहाय च ॥ स्वलीलया वेदपथं सनातनं वर्णाश्रमात्मा पुरुषः परो भवान् ॥ १८ ॥ ब्रह्म ते हृदयं शुक्लं तपः स्वाध्यायसंयमैः ॥ यत्रोपलब्धं सद्व्यक्तमव्यक्तं च ततः परम् ॥१९॥**

गूढ रहकर मुनीश्वरके समान चेष्टा करते हो इसलिये आपकी लीला बड़ी विचित्र है ॥ १६ ॥ चेष्टारहित और एक होकर भी तुम अपने आत्मासे इस विश्वको बहुत प्रकार पालन उत्पत्ति और रक्षा करते हो जैसे पृथ्वी घटादि विकारोंसे बहुत नामकी होती है, यदि तुम कहो कि, मैं कैसे उत्पत्ति पालन व संहार करता हूं मैं तो वसुदेवका पुत्र हूं ? इसके उत्तरमें कहते हैं कि, परिपूर्ण रूप तुमने वसुदेवके घर जन्म लिया है, यह विचित्र लीलामात्र है सत्य नहीं है ॥ १७ ॥ समयपर अपने भक्तोंकी रक्षा करनेके लिये और दुष्टोंको दंड देनेके लिये आप शुद्ध सतोगुण रूपको धारण करते हो और अपनी लीलासे सनातन वेदमार्गको प्रवृत्त करते हो यद्यपि तुम किसीके पुत्र नहीं हो, परन्तु तो भी चारवर्ण और चार आश्रमके आत्मा परमपुरुष तुम हो, इसलिये ब्राह्मणोंका बहुत सत्कार करतेहो ॥१८॥ शुद्ध वेद तुम्हारा भीतरका रूप है; क्योंकि तप करना, वेद पढना, इन्द्रियोंको

रोकना इन कार्य और कारण दोनोंसे परे ब्रह्मकी प्राप्ति होती है ॥ १९ ॥ हे ब्रह्मन् ! वेदके कारण आत्मा तुम हो और अपने बतानेवाले ब्रह्मकुलका पूजन करते हो और इसीलिये ब्राह्मणोंकी भक्ति करनेवाले पुरुषोंमें श्रेष्ठ हो ॥ २० ॥ इसकारण ईश्वर होकर जो तुम हमारा सत्कार करते हो, सो पुरुषोंकी शिक्षा करनेके लिये है और हम तुम्हारे संगसे कृतार्थ हुए, साधुओंकी गति आपका संग हुआ, इसलिये हमारा जन्म, विद्या, तप, दृष्टि, यह संपूर्ण सफल हुए, क्योंकि तुम सब कल्याणकी अवधि हो ॥ २१ ॥ अकुंठित बुद्धि और अपनी योगमायासे गूढमहिमावाले परमात्मा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको हम नमस्कार करतेहैं ॥ २२ ॥ मायारूपी चित्रसे ढके, सृष्टि इत्यादिकोंके कारण ईश्वर आत्मा तुमको आपके साथ

**तस्माद्ब्रह्मकुलं ब्रह्मञ्शास्त्रयोनेस्त्वमात्मनः ॥ सभाजयसि सद्धाम तद्ब्रह्मण्याग्रणीर्भवान् ॥ २० ॥ अद्य नो जन्मसाफल्यं विद्यायास्तपसो दृशः ॥ त्वया संगम्य सद्गत्या यदंतः श्रेयसां परः ॥ २१ ॥ नमस्तस्मै भगवते कृष्णायाकुंठमेधसे ॥ स्वयोगमायया च्छन्नमहिम्ने परमात्मने ॥ २२ ॥ न यं विदंत्यमी भूपा एकारामाश्च वृष्णयः ॥ मायाजवनिकाच्छन्नमात्मानं कालमीश्वरम् ॥ २३ ॥ यथा शयानः पुरुष आत्मानं गुणतत्त्वदृक् ॥ नाममात्रेंद्रियाभातं न वेद रहितं परम् ॥ २४ ॥ एवं त्वा नाममात्रेषु विषयेष्विंद्रियेहया ॥ मायया विभ्रमच्चित्तो न वेद स्मृत्युपप्लवात् ॥ २५ ॥ तस्याद्य ते ददृशिमांघ्रिमघौघमर्षतीर्थास्पदं हृदि कृतं सुविपक्वयोगैः ॥ उत्सिक्तभक्त्युपहताशयजीवकोशा आपुर्भवद्गतिमथोऽनुगृहाण भक्तान् ॥ २६ ॥**

एकही स्थानमें रहनेवाले यह यादव और राजा लोग नहीं जानते हैं ॥ २३ ॥ जैसे पुरुष स्वप्नावस्थामें मिथ्या पदार्थको सत्य मानताहै मनसे सिंह व्याघ्रादि रूप आप बन जाता है और जाग्रत् अवस्थाके स्वरूपको नहीं जानता ॥ २४ ॥ उसीप्रकार स्वप्नादि तुल्य विषयपदार्थमें इन्द्रियोंकी प्रवृत्ति रूप मायासे चलायमान चित्त पुरुष विवेकके नाशसे आपको नहीं जानता ॥ २५ ॥ पापोंके समूहोंको दूर करनेवाले गंगारूपी तीर्थ जिसमेंसे प्रगट हुआ और दृढ़ योगवाले योगीजनभी जिनका केवल हृदयमें ध्यान करते हैं परन्तु तुम उनको भी दिखाई नहीं दिये और तुम्हारे चरणारविन्दोंका हमने प्रत्यक्ष दर्शन किया, इसलिये हमें भक्ति करनेका अनुग्रह करो । यदि कहो कि, भक्ति करके क्या करोगे ? पहलेके समान तप करजाओ

इसका उत्तर देते हैं कि, वृद्धिको प्राप्त हुई भक्तिसे जिनके लिंगशरीरका नाश होगया है, वही पुरुष तुम्हारे स्वरूपको प्राप्त हुए हैं और नहीं * ॥ २६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज ! इसप्रकार मुनीश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और राजा धृतराष्ट्र तथा युधिष्ठिरसे आज्ञा माँग अपने अपने आश्रमोंमें जानेकी इच्छा करनेलगे ॥ २७ ॥ तब महायशवान् वसुदेवजी उन मुनियोंको जाते देखकर उनके समीप आय सावधान

श्रीशुक उवाच ॥ इत्यनुज्ञाप्य दाशार्हं धृतराष्ट्रं युधिष्ठिरम् ॥ राजर्षे स्वाश्रमान्गंतुं मुनयो दधिरे मनः ॥ २७ ॥ तद्वीक्ष्य तानुपव्रज्य वसुदेवो महायशाः ॥ प्रणम्य चोपसंगृह्य बभाषेदं सुयंत्रितः ॥ २८ ॥ वसुदेव उवाच ॥ नमो वः सर्वदेवेभ्य ऋषयः श्रोतुमर्हथ ॥ कर्मणा कर्मनिर्हारो यथा स्यान्नस्तदुच्यताम् ॥ २९ ॥ नारद उवाच ॥ नातिचित्रमिदं विप्रा वसुदेवो बुभुत्सया ॥ कृष्णं मत्वाऽर्भकं यन्नः पृच्छति श्रेय आत्मनः ॥ ३० ॥

होकर कहनेलगे ॥ २८ ॥ वसुदेवजी बोले कि, संपूर्ण देवतारूप तुम हो सो आपको मैं वारम्वार प्रणाम करताहूँ, हे ऋषीश्वरो ! मेरी एक आपसे प्रार्थना है, सो कृपा करके सुनिये, जिन कर्मोंके करनेसे कर्मोंका नाश होता है, सो हमें बताओ ? ॥ २९ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रको छोड़कर हमसे कल्याण पूँछने आये हैं इस प्रकार आश्चर्य मान नारदजी बोले कि, हे ब्राह्मणो ! जो वसुदेवजी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको अपना पुत्र जाननेके कारण

* दृष्टान्त–विना गुण जाने वस्तुकी महिमा प्रगट नहीं होती यहाँ एक महात्माने कृष्ण नामकी बहुत प्रशसा करी कि, एकवार नाम लेनेसे अनेक पाप दूर होजाते हैं चेले बोले महाराज ! फिर यह मनुष्य तो दिनरात नामका स्मरण करते हैं, यह क्यों दु ख पाते हैं ? गुरुजी बोले महिमा नहीं जाननेसे यह दशा है, चेला मनमें सदेह करने लगा, तो बाबाजीने अपने पाससे एक अमूल्य रत्न दे चेलेसे कहा कुँजडीसे पूछ, इसका कितना शाक देगी, चेलेने जाकर पूछा, उसने सेरभर शाक देनेको कहा, फिर गुरुजीने सराफपर भेजा, उसने वीस रुपये कहे, फिर गुरुजीने जौहरीके पास भेजा, उसने करोड रुपये कहे फिर गुरुजीने सबसे बडे जौहरीके पास रत्न लेकर भेजा, तब उसने कहा, मेरे यहाँ असख्य द्रव्य है, परन्तु यह तो इसके द्रव्यके व्याजमें है मेरे यहाँ इसका मूल्य देनेको द्रव्य नहीं, यह अमूल्य है, चेलेने गुरुजीसे सब वृत्तान्त कहा, तब गुरुजी बोले इसीप्रकार कृष्ण नामकी महिमा है, जो जानते हैं, वह ससारसागरके पार होजाते हैं और जो नहीं जानते वह कर्म भोगते हैं ॥

अपना कल्याण हमसे पूँछते हैं यह आश्चर्य नहीं है॥ ३० ॥ क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्रको बालक मानना अविद्यासे है इस संसारमें मनुष्योंके पास रहनेसे अनादर होता है; जैसे गंगातटका रहनेवाला पुरुष गंगाको छोड शुद्ध होनेके लिये और जलमें स्नान करनेको जाता है॥ ३१ ॥ जिन श्रीकृष्ण चन्द्रका ज्ञान किसी कारणसे भी नष्ट नहीं होता सोई कहते हैं जैसे कालसे काँकरी फटजाती है और इस विश्वको उत्पन्न कर पालन और नाश करनेसे भी तुम्हारा ज्ञान नहीं जाताहै और जैसे बिजली चमक कर बिलाय जातीहै और जिसप्रकार गुणोंसे पूर्वरूपका नाश और रूपान्तरकी प्राप्ति होती है उसी प्रकार नहीं जाय है॥३२॥ ऐसे जो कृष्ण अद्वितीय ईश्वर और अखण्डित ज्ञानस्वरूप हैं उन्हें और मनुष्य जैसे रविमण्डलको बालक राहु

सन्निकर्षोऽत्र मर्त्यानामनादरणकारणम् ॥ गांगं हित्वा यथाऽन्यांभस्तत्रत्यो याति शुद्धये ॥ ३१॥ यस्यानुभूतिः कालेन लयोत्पत्त्यादिनाऽस्य वै ॥ स्वतोऽन्यस्माच्च गुणतो न कुतश्चन रिष्यति ॥ ३२ ॥ तं क्लेशकर्मपरिपाकगुणप्रवाहैरव्याहतानुभवमीश्वरमद्वितीयम् ॥ प्राणादिभिः स्वविभवैरुपगूढमन्यो मन्येत सूर्यमिव मेघहिमोपरागैः ॥ ३३ ॥ अथोचुर्मुनयो राजन्नाभाष्यानकदुन्दुभिम् ॥ सर्वेषां शृण्वतां राज्ञां तथैवाच्युतरामयोः ॥ ३४ ॥ कर्मणा कर्मनिर्हार एष साधु निरूपितः ॥ यच्छ्रद्धया यजेद्विष्णुं सर्वयज्ञेश्वरं मखैः ॥ ३५ ॥ चित्तस्योपशमोऽयं वै कविभिः शास्त्रचक्षुषा ॥ दर्शितः सुगमो योगो धर्मश्चात्ममुदावहः ॥ ३६ ॥ अयं स्वस्त्ययनः पंथा द्विजातेर्गृहमेधिनः ॥ यच्छ्रद्धयाऽऽप्तवित्तेन शुक्लेनेज्येत पूरुषः ॥ ३७ ॥

वा हिमसे आच्छादित माने, उसी प्रकार क्लेश कर्म सुख दुःख गुणोंका प्रवाह और अपने कार्यरूप प्राणादिकसे आच्छादित माने तो यह कोई आश्चर्यकी बात नहीं है ॥३३॥ हे राजन्! इसके उपरान्त वह मुनि सब राजा और श्रीकृष्ण बलदेवके सुनते वसुदेवजीको संबोधन देकर बोले ॥ ३४॥ मुनि बोले कि, सब यज्ञोंके ईश्वर विष्णु भगवान्का यज्ञोंद्वारा श्रद्धासहित यजन करना यही सर्वोत्कृष्ट कर्मसे कर्म मिटानेका उपाय कहा है ॥३५॥ पण्डितलोगोंने शास्त्ररूप नेत्रोंसे चित्तोपशम और मोक्षका उपाय व शनैःशनैः अंतःकरणको शुद्ध करनेवाला सुगम स्वधर्म भी यही दिखाया है ॥ ३६ ॥ गृहस्थी, ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यको यही कल्याणका मार्ग है कि, निष्काम होकर प्राप्तहुए शुद्ध द्रव्यसे ईश्वरका पूजन करे, क्योंकि महात्मा पुरुषोंका ही

द्रव्य यज्ञादिकोंमें लगताहै और लोभियोंका धन वृथा जाताहै ॥ ३७ ॥ हे वसुदेवजी ! बुद्धिमान्को उचित है कि, धनके फलरूप यज्ञ और दान करके धनकी इच्छाका त्यागन कर घरके भोग भोगकर स्त्री पुत्रकी तृष्णा त्यागे और संसारको नाशवान् जानकर अपनी प्रतिष्ठा और स्वर्गादिककी कामना त्यागे * ॥ ३८ ॥ ग्राममें चाहना त्यागकर समस्त वीरपुरुष तप करनेके लिये वनको गये, हे वसुदेवजी ! ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य,

वित्तेषणां यज्ञदानैर्गृहैर्दारसुतेषणाम् ॥ आत्मलोकेषणां देव कालेन विसृजेद् बुधः ॥ ३८ ॥ ग्रामे त्यक्तेषणाः सर्वे ययुर्धीरास्तपोवनम् ॥ ऋणैस्त्रिभिर्द्विजो जातो देवर्षिपितॄणां प्रभो ॥ यज्ञाध्ययनपुत्रैस्तान्यनिस्तीर्य त्यजन्पतेत् ॥ ३९ ॥ त्वं त्वद्य मुक्तो द्वाभ्यां वै ऋषिपित्रोर्महामते ॥ यज्ञैर्देवर्णमुन्मुच्य निर्ऋणोऽशरणो भव ॥ ४० ॥

देव, ऋषि, पितृ इन तीनों ऋणोंसे इस जन्ममें उद्धार हो यज्ञ करके देवताओंका ऋण और विद्या पढकर ऋषियोंका ऋण तथा पुत्र उत्पन्न करके पितरोंका ऋण चुकावे, इन ऋणोंके चुकाये विना जो कर्मोंका त्याग करै तो वह पुरुष नरकमें गिरता है ॥ ३९ ॥ हे मतिमान् वसुदेव ! अब तुम दो ऋणोंसे तो छूटगये, विद्या पढे, इसलिये ऋषियोंके ऋणसे तो उद्धार होगये और पुत्र होनेके कारण पितरोंके ऋणसे उद्धार होगये, अब यज्ञ

* दृष्टान्त—एक पीपलसाहके छप्पन कोटि द्रव्य था परन्तु रहे बडे सूम, बेटे कहैं पिताजी ! गगा पुष्कर स्नान करनेको चलो पुण्य करो. वह कहैं कि, पुण्य करनेसे कुछ नहीं होताहै, और जो हम चलें तो पीछे घर चोर लूटकर ले जायँगे, रास्तेमें लूट जाओग, बेटोंने कहा हम तो जायँगे, सतोंके दर्शन करैंगे वह बोले तुम मेरा घर लुटानेको फिरते हो, तब बेटे बोले हम भीख माँगते चले जायँगे, यह बोले तो नाम देजाओगे एक काम करो, गहना कपडा सब उतार धरो मैले कपडे पहरो उन्होंने वैसाही किया, सो इन्होंने भोजनमात्र खर्च दिया और कहदिया कि, पुण्य मत कीजो जल्दी आइयो वे सब स्त्री बालक गये पीछे इन्होंने गढा खोद सब गहना द्रव्य गाडदिया जब वे स्नान कर आये, तब यह बोले तुम न्हाने गये पीछे चोरी होगई, अब बनियेसे उधार लेकर खाते हैं, हमारे पास कुछ नहीं रहा ऐसा कह बागमें जा बैठे अब यह विलाप करनेलगे कि, परमेश्वर भले स्नान करनेको गये भोजनसेही "ठरहे सध्यासमयतक रोते रहे, उस समय महादेवजी सैरको आये, और इनको देखकर बोले कि, द्रव्य तो कोठेमें दब रहा है यह कह गये, उन्होंने झट गढा खोद सब धन निकाल लिया और बाँटनेलगे. पीछेसे पीपलसाह बोले अरे दुष्टो ! जल्दी किवाँड खोलो नहीं तो इसी जगह अपना मस्तक फोडकर मरजाऊंगा, इन्होंने किवाडखोलनेमें विलम्ब किया उन्होंने जाना, कि सब धन लूटगया सो शिर फोडकर मरगये ।

करके देवताओंके ऋणसे उद्धार हो, गृहको त्याग संन्यास ग्रहण करो ॥ ४० ॥ और हे वसुदेवजी ! तुमने बड़ी भक्तिसे जगत्के ईश्वर हरि भगवान्का पूजन किया था, इसीलिये स्वयं भगवान् हरिने आनकर तुम्हारे यहाँ अवतार लिया ॥ ४१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! उदारमन वसुदेवजी इसप्रकार ब्राह्मणोंका वचन सुन मस्तक नवाय नमस्कार कर उन ऋषियोंसे यज्ञ करनेवाले ऋत्विक्जनोंका वर्णन करनेलगे ॥ ४२ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित् ! धर्मसे वरणको प्राप्त हो, ऋषि महात्माओंने वसुदेवजीको कुरुक्षेत्रमें उत्तम सामग्रियोंसे यजन कराया ॥ ४३ ॥ हे राजन् ! जिस समय वसुदेवजीको यज्ञदीक्षा दीगई, उस समय कमलोंकी माला पहरे यादव स्नानकर शोभायमान वस्त्र धारण कर शृंगार कियेहुए बहुतसे राजा

वसुदेव भवान्नूनं भक्त्या परमया हरिम् ॥ जगतामीश्वरं प्रार्चः स यद्वां पुत्रतां गतः ॥ ४१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति तद्वचनं श्रुत्वा वसुदेवो महात्मनाम् ॥ तानृषीनृत्विजो वव्रे मूर्ध्ना ऽऽनम्य प्रसाद्य च ॥ ४२ ॥ त एनमृषयो राजन्वृता धर्मेण धार्मिकम् ॥ तस्मिन्नयाजयन्क्षेत्रे मखैरुत्तमकल्पकैः ॥ ४३ ॥ तद्दीक्षायां प्रवृत्तायां वृष्णयः पुष्करस्रजः ॥ स्नाताः सुवाससो राजन्राजानः सुष्ठ्वलंकृताः ॥ ४४ ॥ तन्महिष्यश्च मुदिता निष्ककंठ्यः सुवाससः ॥ दीक्षाशालामुपाजग्मुरालिप्ता वस्तुपाणयः ॥ ४५ ॥ नेदुर्मृदंगपटहशंखभेर्यानकादयः ॥ ननृतुर्नटनर्तक्यस्तुष्टुवुः सूतमागधाः ॥ जगुः सुकंठ्यो गंधर्व्यः संगीतं सहभर्तृकाः ॥ ४६ ॥ तमभ्यषिंचन्विधिवदक्तमभ्यक्तमृत्विजः ॥ पत्नीभिरष्टादशभिः सोमराजमिवोडुभिः ॥ ४७ ॥ ताभिर्दुकूलवलयैर्हारनूपुरकुंडलैः ॥ स्वलंकृताभिर्विबभौ दीक्षितोऽजिनसंवृतः ॥ ४८ ॥

आये ॥ ४४ ॥ और कंठमें धुकधुकी व सुन्दर वस्त्र पहरे केशर चंदन लगाये राजाओंकी स्त्रियें पूजाकी सामग्री हाथमें लिये यज्ञशालामें आईं ॥ ४५ ॥ मृदंग, ढोल, शंख, भेरी, नगारे आदि बाजे बजनेलगे नट और नृत्य करनेवाली नाचनेलगीं सूत तथा मागध स्तुति करनेलगे और स्वरीले कंठवाली गन्धर्वपत्नियें अपने पति सहित सुन्दर गीत गानेलगीं ॥ ४६ ॥ नेत्रोंमें अंजन लगाये हुए, शरीरमें मक्खन मले वसुदेवजीका विधिपूर्वक अठारह स्त्रियों सहित ऋत्विजोंने अभिषेक किया, जैसे तारागणों सहित चन्द्रमाका अभिषेक करते हैं ॥ ४७ ॥ हे राजन् ! उस समय

वस्त्र, कंकण, हार, नूपुर, कुंडल पहरे; स्त्रीसहित दीक्षा लिये, मृगछाला ओढे वसुदेवजी अत्यन्त शोभायमान लगने लगे ॥ ४८ ॥ हे महाराज ! रत्नोंके गहने और वस्त्र धारण किये वसुदेवजी यज्ञ करनेवाले तथा, सभामें बैठे पुरुषोंसहित वृत्रासुरके मारनेवाले देवराज इन्द्रके समान शोभाको प्राप्त हुए ॥४९॥ भगवान् कृष्ण बलदेवजी भी संपूर्ण जीवोंके ईश्वर अपने अपने बांधवोंको संग लिये और अपने अपने पुत्र स्त्रियोंसहित अपने अपने ऐश्वर्यसे सुन्दर लगनेलगे ॥५०॥ यज्ञमें विधिपूर्वक अग्निहोत्रादि प्रकृति और विकृतिरूप यज्ञ अर्थात् समस्त अंगके ज्योतिष्टोम, दर्श पौर्णमास आदि यज्ञ और थोड अंगवाले शौर्यसत्रादिक द्रव्य अर्थात् साकल्यमंत्र कर्मसे ईश्वर भगवान्का पूजन करनेलगे ॥ ५१ ॥ इसके उपरान्त वसुदेव

तस्यर्त्विजो महाराज रत्नकौशेयवाससः ॥ ससदस्या विरेजुस्ते यथा वृत्रहणोऽध्वरे ॥ ४९ ॥ तदा रामश्च कृष्णश्च स्वैःस्वैर्बंधुभिरन्वितौ ॥ रेजतुः स्वसुतैर्दारैर्जीवेशौ स्वविभूतिभिः ॥ ५० ॥ ईजेऽनुयज्ञं विधिना ह्यग्निहोत्रादिलक्षणैः ॥ प्राकृतैर्वैकृतैर्यज्ञैर्द्रव्यज्ञानक्रियेश्वरम् ॥ ५१ ॥ अथर्त्विग्भ्योऽददात्काले यथाम्नातं स दक्षिणाः ॥ स्वलंकृतेभ्यो विप्रेभ्यो गोभूकन्या महाधनाः ॥ ५२ ॥ पत्नीसंयाजावभृथ्यैश्चरित्वा ते महर्षयः ॥ सस्नू रामह्रदे विप्रा यजमानपुरःसराः ॥ ५३ ॥ स्नातोऽलंकारवासांसि बंदिभ्योऽदात्तथा स्त्रियः ॥ ततः स्वलंकृतो वर्णानाश्वभ्योऽन्नेन पूजयत् ॥ ५४ ॥ बंधून्सदारान्ससुतान्पारिबर्हेण भूयसा ॥ विदर्भकोसलकुरून्काशिकेकयसृञ्जयान् ॥ ५५ ॥

जीने समयपर आभूषणोंसे शोभायमान यज्ञ करनेवाले ऋषियोंको आभूषणोंसे शोभायमान कर गौ, पृथ्वी, कन्या और बडे धनकी बडी दक्षिणा वेदविधिसे दी ॥ ५२ ॥ इसके उपरान्त पत्नीसंयाजावभृथ्य यज्ञांग कराकर बड़े ऋषि ब्राह्मणोंने यजमान वसुदेवजीको आगे कर रामह्रदमें स्नान कराया ॥ ५३ ॥ स्नानकर वसुदेव और उसीप्रकार उनकी स्त्रीने बंदीजनोंको अपने अंगके आभूषण इत्यादि दिये इसके उपरान्त वसुदेवजीने और आभूषण पहर चारों वर्णोंका दान करके पूजन किया और जीवोंमें श्वानको भी अन्न दिया ॥ ५४ ॥ इसके उपरान्त स्त्री पुत्रों सहित अपने बंधुओंकी बहुत द्रव्यसे पूजा की, फिर विदर्भ, कोसल, कुरु, कैकय, इन देशोंके राजा और सभासद, तथा यज्ञ

करनेवाले देवतागण, मनुष्य, भूत, पितर, चारण गणका पूजन किया और फिर सब राजा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको सम्बोधन दे, यज्ञकी प्रशंसा कर अपने अपने देशोंके जानेकी इच्छा करनेलगे ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ इसके उपरान्त धृतराष्ट्र, विदुर, पृथाके पुत्र युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन भीष्म जी, द्रोणाचार्य, कुंती, नकुल, सहदेव, नारद, भगवान् व्यासजी और सुहृद, उनसे तथा नाते गोतेवाले बंधु यादव सबसे मिल, स्नेहकर खेदित चित्त विरहके कष्टसे अपने २देशोंको चलेगये और जो मनुष्य वहाँपर थे; वह भी अपने अपने देशोंको चलेगये ॥५७॥५८॥ रामकृष्ण उग्रसेनादिक यादवोंसे बड़ी पूजा और सत्कार पाय गोप ग्वालोंसहित नंदरायजीने बन्धुबान्धवोंके निकट स्नेहके कारण कुछ दिनतक वहीं वास किया ॥ ५९ ॥

सदस्यर्त्विक्सुरगणान् नृभूतपितृचारणान् ॥ श्रीनिकेतमनुज्ञाप्य शंसंतः प्रययुः क्रतुम् ॥ ५६ ॥ धृतराष्ट्रोनुजः पार्था भीष्मो द्रोणः पृथा यमौ ॥ नारदो भगवान् व्यासः सुहृत्संबंधिबांधवाः ॥५७॥ बंधून् परिष्वज्य यदून् सौहृदाऽऽक्लिन्न चेतसः ॥ ययुर्विरहकृच्छ्रेण स्वदेशांश्चापरे जनाः ॥ ५८ ॥ नंदस्तु सह गोपालैर्बृहत्या पूजयार्चितः ॥ कृष्णरामोग्रसे नाद्यैर्न्यवात्सीद्बंधुवत्सलः ॥ ५९ ॥ वसुदेवोंजसोत्तीर्य मनोरथमहार्णवम् ॥ सुहृद्वृतः प्रीतमना नंदमाह करे स्पृशन् ॥ ६० ॥ वसुदेव उवाच ॥ भ्रातरीशकृतः पाशो नृणां यः स्नेहसंज्ञितः ॥ तं दुस्त्यजमहं मन्ये शूराणामपि योगिनाम् ॥ ॥ ६१ ॥ अस्मास्वप्रतिकल्पेयं यत्कृताऽज्ञेषु सत्तमैः ॥ मैत्र्यर्पिताऽफला वापि न निवर्तेत कर्हिचित् ॥ ६२ ॥ प्राग कल्पाच्च कुशलं भ्रातर्वो नाचराम हि ॥ अधुना श्रीमदांधाक्षा न पश्याम पुरः सतः ॥ ६३ ॥

अनायाससे मनोरथरूप महासागरको पार उतर प्रसन्नचित्त और सम्बन्धी लोगोंसे आवृत्त वसुदेवजी हाथ पकड़ नंदजीसे बोले ॥ ६० ॥ कि, हे भाई नंदजी ! मनुष्योंको स्नेहरूपी फाँसी ईश्वरने रची है, इसकारण इसे शूरवीर बलसे और ज्ञानी ज्ञानसे भी नहीं काट सकते ॥ ६१ ॥ तुमसे महात्माने जो अकृतज्ञ हमारे साथ मित्रता करी है, उसका पलटा हम किसी प्रकार नहीं देसकते, तोभी वह सदा एकरूप बनी रहतीहै कभी निवृत्त नहीं होती ॥ ६२ ॥ हे नंदरायजी ! पहले तो हम असमर्थ थे, इसलिये तुम्हारा कुछ उपकार न करसके और अब धनसे अंधेहो सम्मुख बैठे तुमसे

महात्माओंकी ओरको देखते भी नहीं ॥ ६३ ॥ हे मानदेनेवाले भाई नंदजी ! कल्याणकी अभिलाषा करनेवाले मनुष्यको राजलक्ष्मी, चाहे न मिलै, क्योंकि इससे अंधा होकर पुरुष अपने आश्रित तथा बंधु बांधवोंको भी नहीं देखता ॥ ६४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इसप्रकार स्नेहसे शिथिलचित्त आँसू नेत्रोंमें भरे वसुदेवजी नन्दजीकी मित्रताको स्मरणकर रोनेलगे ॥ ६५ ॥ नन्दरायजी यादवोंसे मान पाकर अपने मित्र वसुदेवजीको प्रसन्न करते भगवान् कृष्ण बलदेवजीके प्रेमसे "आज कल, आज कल" करते तीन महीनेतक वहीं रहे ॥ ६६ ॥ इसके उपरान्त बड़े मोलके आभूषण रेशमीवस्त्र तथा अनेक प्रकारके बड़े मोलकी वस्तुसे व्रजवासियों सहित नंदरायजीको पूर्ण करदिया ॥६७॥

माराज्यश्रीरभूत्पुंसः श्रेयस्कामस्य मानद ॥ स्वजनानुत बंधून् वा न पश्यति ययांधदृक् ॥ ६४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं सौहृदशैथिल्यचित्त आनकदुंदुभिः ॥ रुरोद तत्कृतां मैत्रीं स्मरन्नश्रुविलोचनः ॥ ६५ ॥ नंदस्तु सख्युः प्रियकृत् प्रेम्णा गोविंदरामयोः ॥ अद्य श्व इति मासांस्त्रीन् यदुभिर्मानितोऽवसत् ॥ ६६ ॥ ततः कामैः पूर्यमाणः सव्रजः सहबांधवः ॥ पराद्ध्याभरणक्षौमनानानर्घ्यपरिच्छदैः ॥६७॥ वसुदेवोग्रसेनाभ्यां कृष्णोद्धवबलादिभिः ॥ दत्तमादाय पारिबर्हं यापितो यदुभिर्ययौ ॥६८ ॥ नंदो गोपाश्च गोप्यश्च गोविंदचरणांबुजे ॥ मनः क्षिप्तं पुनर्हर्तुमनीशा मथुरां ययुः ॥ ६९ ॥ बंधुषु प्रतियातेषु वृष्णयः कृष्णदेवताः ॥ वीक्ष्य प्रावृषमासन्नां ययुर्द्वारवतीं पुनः ॥ ७० ॥ जनेभ्यः कथयांचक्रुर्यदुदेवमहोत्सवम् ॥ यदासीत्तीर्थयात्रायां सुहृत्संदर्शनादिकम् ॥ ७१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्धे तीर्थयात्रानुवर्णनं नाम चतुरशीतितमोऽध्यायः ॥ ८४ ॥

और वसुदेव उग्रसेन तथा कृष्ण बलदेवादि यादवोंकी दी हुई प्रीति सहित सामग्रीको ग्रहण कर, जिससमय नंदरायजी बिदा हुए, उससमय यादवोंने इनके संग एक बडीभारी सेना कर दी थी ॥ ६८ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दमें लगे मनको हटानेमें असमर्थ नन्दरायजी व गोप गोपियें मथुराको चले ॥ ६९ ॥ बंधु लोगोंके जानेपर श्रीकृष्णचन्द्र इष्टदेव माननेवाले यादव, वर्षाऋतु निकट आई देख, पीछे द्वारकाको चलेगये ॥ ७० ॥ और जाकर सब यादव वसुदेवजीका यज्ञ और कुरुक्षेत्रकी यात्रामें सुहृदोंका मिलाप यह सब प्रजासे कहा ॥ ७१ ॥

इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां वसुदेवयज्ञसमाप्तिवर्णनो नाम चतुरशीतितमोऽध्यायः ॥ ८४ ॥

दोहा—विनय पचासीमें करी, कृष्ण और बलराम । मरे पुत्र मातहिदिये, पितुहि ज्ञान सुखधाम ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! कुरुक्षेत्रकी यात्रा करनेके उपरान्त एकसमय वसुदेवजी आय चरणोंमें प्रणाम और रामकृष्णकी प्रशंसा कर प्रीतिपूर्वक कहनेलगे ॥ १ ॥ पुत्रोंके प्रभावको जाननेवाला जो मुनियोंका कहा वचन कि, तुम्हारे पुत्र परमेश्वर हैं, सुनकर श्रीकृष्ण बलदेवका पराक्रम देख विश्वासयुक्त वसुदेवजी संबोधन देकर बोले ॥ २ ॥ कि, हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे राम ! हे महायोगिन् ! हे संकर्षण ! हे सनातन ! इस विश्वके कारण प्रकृति पुरुषके भी कारण साक्षात् ईश्वर तुम हो, यह मैं जानताहूँ ॥ ३ ॥ जिसमें, जिस साधनसे, जिससे, जिस कारणसे, जिसका, जिसके लिये, जिसको, जो, जैसे और जब यह संसार स्थित है और स्थित कियाजाताहै उस सब भोग्य और भोक्ताके नियंता साक्षात् आपहीहो ॥४॥ हे अधोक्षज ! आप जो

श्रीबादरायणिरुवाच ॥ अथैकदात्मजौ प्राप्तौ कृतपादाभिवंदनौ ॥ वसुदेवोऽभिनंद्याह प्रीत्या संकर्षणाच्युतौ ॥ १ ॥ मुनीनां स वचः श्रुत्वा पुत्रयोर्धामसूचकम् ॥ तद्वीर्यैर्जातविश्रंभः परिभाष्याभ्यभाषत ॥ २ ॥ कृष्ण कृष्ण महायोगिन् संकर्षण सनातन ॥ जाने वामस्य यत्साक्षात्प्रधानपुरुषौ परौ ॥३॥ यत्र येन यतो यस्य यस्मै यद्यद्यथा यदा ॥ स्यादिदं भगवान्साक्षात् प्रधानपुरुषेश्वरः ॥ ४ ॥ एतन्नानाविधं विश्वमात्मसृष्टमधोक्षज ॥ आत्मनानुप्रविश्यात्मन्प्राणो जीवो बिभर्ष्यजः ॥ ५ ॥ प्राणादीनां विश्वसृजां शक्तयो याः परस्य ताः ॥ पारतंत्र्याद्वै सादृश्याद्द्वयोश्चेष्टैव चेष्टताम् ॥ ६ ॥

अजन्मा हो, वे अपने रचेहुए इस अनेकप्रकारके जगत्में अपने रूपसे प्रवेश कर क्रियाशक्ति और ज्ञानशक्तिरूप होकर उसका पोषण और भरण करतेहो ॥ ५ ॥ पृथक् पृथक् शक्तिवाले प्राणादिक इस विश्वके कारण जाननेमें न आवैं परमेश्वरको कारण रूपसे सर्वरूप कैसे कहतेहो, यह शंका जब हुई तो उसका समाधान यह है कि, प्राणादिकोंमें जो शक्ति है सो ईश्वरके करनेवाले प्राण आदि तत्त्वमें जो शक्तिहै सो परमकारण ईश्वरकी ही है, क्योंकि प्राणादिक ईश्वरके आधीनहैं और जैसे तीरमें वेधनेकी स्वतंत्र शक्ति नहीं है किन्तु पुरुषकी शक्तिसे वेधताहै, उसीप्रकार प्राणादिकोंमें ईश्वरकी शक्ति है, प्राणादिक जड़हैं, और ईश्वर चैतन्य है और जड़पदार्थको चैतन्यकी आधीनता योग्यहै, वहाँ कहतेहैं कि, प्राणादिकोंमें शक्ति

नहीं है तो क्रिया कैसे करते हैं, उसका उत्तर यह है कि, चेष्टा करनेवाले प्राणादिककी चेष्टा यहाँ कुछ शक्ति नहीं है, जैसे पवनकी शक्तिसे तृण हिलतेहैं, उसी प्रकार क्रिया करतेहैं ॥ ६ ॥ चन्द्रमाकी कान्ति, अग्निका तेज, सूर्यकी प्रभा, नक्षत्र, व बिजलियोंकी स्फुरसत्ता, पर्वतोंकी स्थिरता और पृथ्वीकी आधारता तथा गंध यह संपूर्ण तुम्हारीही शक्तियें हैं ॥ ७ ॥ हे देव ! जल उसकी तृप्ति करनेकी शक्ति जीवित करनेकी शक्ति व उसका रस यह सब तुम्हीं हो हे ईश्वर ! वायुके जो ओज, सह, बल, चेष्टा और गतिहैं यह सब तुम्हारेही रूपहैं ॥ ८ ॥ दिशाओंमें जो खालीपन और दिशाएँ समस्त तुम्हारेही रूपहैं और आकाश तथा आकाशमें शब्द रूप गुण सब तुम्हारेही रूप हैं, वाणी ॐकार और नामरूप कहनेमें न आवै सो सब तुम्हीं हो ॥ ९ ॥ नेत्रोंमें दर्शनशक्ति और कानोंमें श्रवणशक्ति तथा जिह्वामें रसकी ग्रहणशक्ति इत्यादिक इन्द्रियोंमें विषयोंके ग्रहण करनेकी शक्ति तुम्हीं हो और

कांतिस्तेजः प्रभा सत्ता चंद्राग्न्यर्कर्क्षविद्युताम् ॥ यत्स्थैर्यं भूभृतां भूमेर्वृत्तिर्गंधोऽर्थतो भवान् ॥ ७ ॥ तर्पणं प्राणनमपां देवत्वं ताश्च तद्रसः ॥ ओजः सहो बलं चेष्टा गतिर्वायोस्तवेश्वर ॥८॥ दिशां त्वमवकाशोऽसि दिशः खं स्फोट आश्रयः ॥ नादो वर्णस्त्वमोंकार आकृतीनां पृथक्कृतिः ॥ ९ ॥ इंद्रियं त्विंद्रियाणां त्वं देवाश्च तदनुग्रहः ॥ अवबोधो भवान् बुद्धेर्जीवस्यानुस्मृतिः सती ॥ १० ॥ भूतानामसि भूतादिरिंद्रियाणां च तैजसः ॥ वैकारिको विकल्पानां प्रधानमनुशायिनाम् ॥ ११ ॥ नश्वरेष्विह भावेषु तदसि त्वमनश्वरम् ॥ यथा द्रव्यविकारेषु द्रव्यमात्रं निरूपितम् ॥ १२ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति गुणास्तद्वृत्तयश्च याः ॥ त्वय्यद्धा ब्रह्मणि परे कल्पिता योगमायया ॥ १३ ॥

इन्द्रियोंकी अधिष्ठात्री देवता तुम्हीं हो देवता इन्द्रियोंको प्रेरणा करतेहैं, यह तुम्हारीही शक्तिहै, बुद्धिमें निश्चय करनेकी शक्ति तुम्हींहो और जीवोंको श्रेष्ठवार्त्ता जो स्मरण रहती है, यह तुम्हारीही शक्ति है ॥ १० ॥ पंचभूतका कारण तामसाहंकार, इन्द्रियोंके देवताओंका कारण सात्त्विकाहंकार, इन्द्रियोंका कारण राजसाहंकार और जीवोंके संसारका कारण प्रधान यह सब तुम्हीं हो ॥ ११ ॥ नाशवान् पदार्थमें जो शेष रहै अर्थात् जिसका नाश न हो सो तुम्हींहो, जैसे मृत्तिका, सुवर्णके बने घड़े; मूँदरी, कड़े इत्यादि सब नाशवान् हैं, मृत्तिका सुवर्णका नाश नहीं होता ॥ १२ ॥ सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुणकी वृत्ति साक्षात् परब्रह्ममें योगमायासे कल्पित है ॥ १३ ॥

इसीकारण यह पदार्थ आपसे अलग नहीं हैं, जब यह पदार्थ कल्पना कियेजाते हैं तभी प्रतीतिमात्रसे आपमें हैं और आप कारणतासे उनमें अनुगत हो और जब कल्पना नहीं किये जाते, तब निर्विकल्प आप ही अवशेष रहते हो ॥ १४ ॥ यह जो गुणोंका प्रवाहरूप संसार है, उसमें सबके आत्मा तुम्हारी संसारसे अलग गतिको नहीं जाननेवाले अज्ञानी पुरुष देहमें अभिमानसे करे कर्मसे इस संसारमें जन्मे हो ॥ १५ ॥ हे ईश्वर ! शोभायमान हाथ, पाँव, नाक, कान, सब इंद्रिययुक्त बहुत दुर्लभ देहको इस संसारमें कोई एक पुण्यके फलसे पाकर स्वार्थमें भूलकर मैंने अपनी अवस्थामें तुम्हारी मायासे वृथाही गँवाई ॥ १६ ॥ मैं ब्राह्मण हूं, क्षत्रिय हूं, इसप्रकार देहमें अभिमान और इस देहके संबंधी स्त्री पुत्रादिक

**तस्मान्न संत्यमी भावा यर्हि त्वयि विकल्पिताः ॥ त्वं चामीषु विकारेषु ह्यन्यदाऽव्यावहारिकः ॥१४॥ गुणप्रवाह एतस्मिन्नबुधास्त्वखिलात्मनः ॥ गतिं सूक्ष्मावबोधेन संसरंतीह कर्मभिः ॥ १५ ॥ यदृच्छया नृतां प्राप्य सुकल्पामिह दुर्लभाम् ॥ स्वार्थे प्रमत्तस्य वयो गतं त्वन्माययेश्वर ॥ १६ ॥ असावहं ममैवैते देहे चास्यान्वयादिषु ॥ स्नेहपाशैर्निबध्नाति भवान्सर्वमिदं जगत् ॥ १७ ॥ युवां न नः सुतौ साक्षात् प्रधानपुरुषेश्वरौ ॥ भूभारक्षत्रक्षपण अवतीर्णौ तथात्थ ह ॥१८॥ तत्ते गतोऽस्म्यरणमद्य पदारविंदमापन्नसंसृतिभयापहमार्तबन्धो ॥ एतावताऽलमलमिंद्रियलालसेन मर्त्यात्मदृक्त्वयि परे यदपत्यबुद्धिः ॥ १९ ॥ सूतीगृहे ननु जगाद भवानजो नौ संजज्ञ इत्यनुयुगं निजधर्मगुप्त्यै ॥ नानातनूर्गगनवद्विदधज्जहासि को वेद भूम्न उरुगाय विभूतिमायाम् ॥ २० ॥**

मेरे हैं इस अभिमानसे स्नेहके रस्सोंमें यह जगत् तुमने बाँध रक्खाहै ॥ १७ ॥ हम तुम्हारे पुत्र हैं तुम क्यों हमारी स्तुति करते हो, उसके उत्तर में वसुदेवजी कहते हैं कि, तुम हमारे पुत्र नहीं हो, किन्तु प्रधानपुरुष ईश्वर हो, और पृथ्वीके भाररूप क्षत्रियोंका नाश करनेको आपने अवतार धारण किया है, क्योंकि आप ऐसे ही हैं ॥ १८ ॥ हे दीनबंधो ! शरण प्राप्तहुए पुरुषके संसारभयको दूर करनेवाले ! मैं तुम्हारे चरणारविन्दकी शरणमें प्राप्त हुआहूं "तुम तो बड़े सुखी हो वृथा क्यों खेद करते हो ऐसे जो कदाचित् श्रीकृष्ण कहें" इसके उत्तरमें वसुदेवजी कहतेहैं कि, विषयकी लालसा इतनीही है कि, मरणधर्मा शरीरको आत्मा माना और तुम परमेश्वरको पुत्र माना ॥ १९ ॥ तुमने सूतिकागृहमेंही हमसे कहा था, कि

"जब तुम सुतपा और पृश्नि व कश्यपजी, अदिति रूप दंपती हुए, तब और अभी वसुदेवजी देवकी रूप दंपती हो में अजन्मा प्रथम निजधर्मकी रक्षाके लिये आपसे प्रगट हुआ, और अब भी प्रगट हुआहूं" आप असंग रहकर भी अनेक अवतार धारण करते हो और छोड़ते , सर्वव्यापक आपकी विभूति रूप मायाको कौन जान सक्ता है? ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! यादवोंमें श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने इसप्रकार पिताके वचन सुन अधीनतापूर्वक नम्र हो मनोहर वाणीसे कहा॥२१॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे पितः! हम पुत्रोंके विषयमें आपने जो तत्त्वसमूहोंका भलीभाँति निरूपण किया सो तुम्हारे वचनको हम यथार्थ मानते हैं ॥ २२ ॥ हे यदुश्रेष्ठ पितः! तुम और बडे भ्राता बलदेवजी तथा सब द्वारका

श्रीशुक उवाच ॥ आकर्ण्येत्थं पितुर्वाक्यं भगवान्सात्वतर्षभः ॥ प्रत्याह प्रश्रयाऽऽनम्रः प्रहसञ्श्लक्ष्णया गिरा ॥ ॥ २१ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ वचो वः समवेतार्थं तातैतदुपमन्महे ॥ यन्नः पुत्रान्समुद्दिश्य तत्त्वग्राम उदाहृतः ॥ ॥ २२ ॥ अहं यूयमसावार्य इमे च द्वारकौकसः ॥ सर्वेऽप्येवं यदुश्रेष्ठ विमृश्याः सचराचरम् ॥ २३ ॥ आत्मा ह्येकः स्वयंज्योतिर्नित्योऽन्यो निर्गुणो गुणैः ॥ आत्मसृष्टैस्तत्कृतेषु भूतेषु बहुधेयते ॥ २४ ॥ खं वायुर्ज्योतिरापो भूस्तत्कृतेषु यथाशयम् ॥ आविस्तिरोऽल्पभूर्येको नानात्वं यात्यसावपि ॥ २५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं भगवता राजन्वसुदेव उदाहृतः ॥ श्रुत्वा विनष्टनानाधीस्तूष्णीं प्रीतमना अभूत् ॥ २६ ॥ अथ तत्र कुरुश्रेष्ठ देवकी सर्वदेवता ॥ श्रुत्वाऽऽनीतं गुरोः पुत्रमात्मजाभ्यां सुविस्मिता ॥ २७ ॥

वासी यादव और स्थावर जंगम जगत्को ब्रह्मरूप जानो ॥ २३॥ यहाँ एक शंका है, नाना विकारवान्को ब्रह्मरूपता कैसे बने? इसके उत्तरमें कहते हैं कि, आत्मा एक स्वयंप्रकाश नित्य सबसे पृथक् निर्गुण है, अपने रचे सत्त्वगुण रजोगण तमोगुणसे उत्पन्न देहमें बहुत प्रकार प्रतीत हो फिर जैसी देह उसमें वैसाही प्रतीत होता है जैसे आकाश, पवन, ज्योति, जल, पृथ्वी यह पंचभूत घट पटादि पदार्थोंमें कहीं प्रगट कहीं अंतर्द्धान कहीं थोडे कहीं बहुत प्रतीत होय हैं ऐसे एक आत्मा ब्रह्मस्वरूप अनेक रूपसे प्रतीत होताहै ॥ २४ ॥ २५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित! इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका कहा वचन सुन भेदभाव त्याग प्रसन्नमन हो वसुदेवजी चुप होगये ॥२६॥ हे कुरुश्रेष्ठ! फिर अपने

पुत्र, गुरुपुत्रको पीछे ले आये, यह वृत्तान्त सुन अत्यन्त आश्चर्य मान, कंसके मारे पुत्रोंकी सुधि करके सब जगत्की देवतारूप देवकी व्याकुल हो नेत्रोंमें आँशू भर श्रीकृष्ण बलदेवको बतलाकर इसप्रकार दीन वचन कहने लगी ॥ २७ ॥ २८ ॥ देवकी बोली कि, हे राम ! हे राम ! हे अप्रमेय आत्मन् ! हे कृष्ण ! हे योगेश्वरोंके ईश्वर ! आप विश्वके रचनेवाले ब्रह्मादिकोंके ईश्वर ! और आदिपुरुष हो तुमको मैं जानती हूँ ॥ २९ ॥ कालसे सत्त्वगुणका नाश होनेपर शास्त्रकी मर्यादा त्यागनेवाले पृथ्वीपर भाररूप राजाओंका नाश करनेके लिये तुम मेरे यहाँ आनकर प्रगट हुए हो ॥३० ॥ हे सबके कारण ! हे विश्वके आत्मा ! तुम्हारा अंश पुरुष है, उसकी अंश माया, उस मायाके अंश सत्त्व, रज, तम, इन तीनों गुणोंके परमाणु

कृष्णरामौ समाश्राव्य पुत्रान्कंसविहिंसितान् ॥ स्मरंती कृपणं प्राह वैक्लव्यादश्रुलोचना ॥ २८ ॥ देवक्युवाच ॥ राम रामाप्रमेयात्मन्कृष्ण योगेश्वरेश्वर ॥ वेदाहं वां विश्वसृजामीश्वरावादिपूरुषौ ॥ २९ ॥ कालविध्वस्तसत्त्वानां राज्ञामुच्छास्त्रवर्तिनाम् ॥ भूमेर्भारायमाणानामवतीर्णौ किलाद्य मे ॥ ३० ॥ यस्यांशांशांशभागेन विश्वोत्पत्तिलयोदयाः ॥ भवंति किल विश्वात्मस्तं त्वाऽद्याहं गतिं गता ॥ ३१ ॥ चिरान्मृतसुतादाने गुरुणा किल चोदितौ ॥ आनिन्यथुः पितृस्थानाद्गुरवे गुरुदक्षिणाम् ॥ ३२ ॥ तथा मे कुरु तं कामं युवां योगेश्वरेश्वरौ ॥ भोजराजहतान्पुत्रान्कामये द्रष्टुमाहृतान् ॥३३॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं संचोदितौ मात्रा रामः कृष्णश्च भारत ॥ सुतलं संविविशतुर्योगमायामुपाश्रितौ ॥३४॥

मात्रलेशसे इस विश्वकी उत्पत्ति पालन और प्रलय होती है, ऐसे तुम हो, सो मैं तुम्हारी शरण आई हूं ॥ ३१ ॥ हे योगेश्वर! चिरकालसे मरेहुये पुत्रको लानेके लिये गुरुने आज्ञा की, तब तुमने यमराजके लोकमेंसे उस पुत्रको लाकर गुरुको गुरुदक्षिणारूप अर्पण किया, उसी प्रकार मेरी कामना भी पूर्ण करो अर्थात् कंसके मारेहुए पुत्रोंको मैं यहाँ लायेहुए देखना चाहती हूं ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! जब माता देवकीने इसप्रकार कहा, तब राम कृष्ण योगमायाका आश्रय ले सुतललोकमें गये ॥ ३४ ॥

वहाँ दैत्यराज बलिने विश्वके आत्मा देवता अपने इष्टदेव कृष्ण बलदेवको सुतललोकमें आया देख और उनके दर्शनसे आनन्द हो, परिपूर्ण अंतःकरणसे परिवार सहित शीघ्र उठकर नमस्कार किया ॥ ३५ ॥ और प्रीतिसहित आसन लाकर उन महात्माओंको आसनपर बैठाया फिर चरण पखार ब्रह्म पर्यन्त जगत्‌को पावन करनेवाला जल, दैत्यराज बलिने और उसके परिवारने अपने मस्तकपर चढ़ाया ॥ ३६ ॥ उत्तम वस्त्र आभूषण, लेपन, तांबूल, दीप और अमृतसे भोजन आदि अनेक वैभवसे उनकी पूजा की और अपना तन, धन, कुटुम्ब सब अर्पण किया ॥ ३७ ॥ हे नृप ! राजा बलि भगवान्‌के चरणारविन्दको बारम्बार मस्तकपर धर प्रेमसे द्रवीभूतहुई बुद्धिसे आनन्दके आँशू नेत्रोंमें भरे पुलकितशरीर हो

तस्मिन्प्रविष्टावुपलभ्य दैत्यराट् विश्वात्मदेवं सुतरां तथात्मनः ॥ तद्दर्शनाह्लादपरिप्लुताशयः सद्यः समुत्थाय ननाम सान्वयः ॥ ३५ ॥ तयोः समानीय वरासनं मुदा निविष्टयोस्तत्र महात्मनोस्तयोः ॥ दधार पादाववनिज्य तज्जलं सवृंद आब्रह्म पुनद्यदंबु ह ॥ ३६ ॥ समर्हयामास स तौ विभूतिभिर्महार्हवस्त्राभरणानुलेपनैः ॥ तांबूलदीपामृतभक्षणादिभिः स्वगोत्रवित्तात्मसमर्पणेन च ॥ ३७ ॥ स इंद्रसेनो भगवत्पदांबुजं बिभ्रन्मुहुः प्रेमविभिन्नया धिया ॥ उवाच हाऽऽनंद जलाकुलेक्षणः प्रहृष्टरोमा नृप गद्गदाक्षरम् ॥ ३८ ॥ बलिरुवाच ॥ नमोऽनंताय बृहते नमः कृष्णाय वेधसे ॥ सांख्ययोगवितानाय ब्रह्मणे परमात्मने ॥ ३९ ॥ दर्शनं वां हि भूतानां दुष्प्रापं चाप्यदुर्लभम् ॥ रजस्तमःस्वभावानां यन्नः प्राप्तौ यदृच्छया ॥ ४० ॥ दैत्यदानवगंधर्वाः सिद्धविद्याध्रचारणाः ॥ यक्षरक्षःपिशाचाश्च भूतप्रमथनायकाः ॥ ४१ ॥

इसप्रकार कहनेलगे ॥ ३८ ॥ राजा बलि बोले कि, समस्त विश्व फणके ऊपर धारण करनेवाले शेषरूप तुमको प्रणाम है और सब जगत्‌के रचनेवाले तुमको नमस्कार है, सांख्यशास्त्र योगशास्त्रके विस्तार करनेवाले ब्रह्म परमात्मा तुमको नमस्कार है ॥ ३९ ॥ योगीश्वरोंकोभी तुम्हारा दर्शन दुर्लभ है सो हमको हुआ, यह आश्चर्य नहीं है, यद्यपि प्राणियोंको तुम्हारा दर्शन दुर्लभ है, परन्तु तो भी तुम्हारी कृपासे किसी किसीको सुलभ होजाताहै, इसलिये रजोगुणी, तमोगुणी स्वभाववाले हम असुरोंको अकस्मात् आपने दर्शन दिया ॥ ४० ॥ बडा आश्चर्य है, हम शत्रु सत्त्व

गुणी भक्तोंसे भी बडभागी हैं,दैत्य, दानव, गन्धर्व, सिद्ध, विद्याधर, चारण, यक्ष, राक्षस, पिशाच भूत और प्रमथोंमें मुख्य हैं ॥ ४१ ॥ हम और हमसे दूसरे लोगोंने शास्त्रकी रक्षा करनेवाले सत्त्वगुणी स्वभाव तुमसे नित्य शत्रुता कररक्खी है, उन्हें भी आपका दर्शन प्राप्त होजाता है ॥ ४२ ॥ कोई एक (शिशुपालादि) वैर भक्तिसे तुमको जैसे पागये, और गोपी आदिकोंने काम भक्तिसे जैसे तुम्हें पाया उसी सत्त्वगुणसे देवता तुमको प्राप्त हुये ॥ ४३ ॥ हे योगेश्वरोंके ईश्वर ! इसप्रकार तुम्हारी योगमायाको जब योगेश्वर भी नहीं जानते, तो हम असुर क्या जान सकते हैं ? ॥ ४४ ॥ इसलिये हमपर आप ऐसी दया करो कि, जिससे निष्काम पुरुषोंके ढूंढने योग्य तुम्हारे चरणारविन्दका आश्रय ले चरणारविन्दसे अलग घर रूप कुएँसे निक

विशुद्धसत्त्वधाम्न्यद्धा त्वयि शास्त्रशरीरिणि ॥ नित्यं निबद्धवैरास्ते वयं चान्ये च तादृशाः ॥ ४२ ॥ केचनोद्बद्धवैरेण भक्त्या केचन कामतः ॥ न तथा सत्त्वसंरब्धाः सन्निकृष्टाः सुरादयः ॥ ४३ ॥ इदमित्थमिति प्रायस्तव योगेश्वरेश्वर ॥ न विदंत्यपि योगेशा योगमायां कुतो वयम् ॥ ४४ ॥ तन्नः प्रसीद निरपेक्षविमृग्ययुष्मत्पादारविन्दधिषणान्यगृहांधकूपात् ॥ निष्क्रम्य विश्वशरणांघ्र्युपलब्धवृत्तिः शांतो यथैक उत सर्वसखैश्चरामि ॥ ४५ ॥ शाध्यस्मानीशितव्येश निष्पापान्कुरु नः प्रभो ॥ पुमान्यच्छ्रद्धया तिष्ठंश्चोदनाया विमुच्यते ॥ ४६ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ आसन्मरीचेः षट् पुत्रा ऊर्णायां प्रथमेऽतरे ॥ देवाः कं जहसुर्वीक्ष्य सुतां यभितुमुद्यतम् ॥ ४७ ॥ तेनासुरीमगन्योनिमधुनाऽवद्यकर्मणा ॥ हिरण्यकशिपोर्जाता नीतास्ते योगमायया ॥ ४८ ॥

लकर विश्वकी रक्षा करनेवाले वृक्षकी जड़ोंमें आपहीसे गिरे फल फूलको भोजन कर मैं शान्त चित्त होकर अकेला विचरूं, अथवा सबके सहाय करनेवाले महात्मा पुरुषोंके संग विचरूं ॥ ४५ ॥ हे प्रभो ! सब जीवोंके स्वामी ! हमें शिक्षा देकर पापरहित निष्पाप करो, कि जिस शिक्षाको श्रद्धापूर्वक पालनेसे पुरुषोंके विधिनिषेधरूप बन्धन छूट जाते हैं ॥ ४६ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, इस स्वायंभुव मन्वन्तरमें मरीचि प्रजापतिके ऊर्णा स्त्रीमें छः पुत्र हुये एक समय देवतारूप छहों पुत्र अपनी कन्याके पीछे भाजे और ब्रह्माजीको देखकर हँसे ॥ ४७ ॥ इस पापकर्मसे असुरयोनिको प्राप्त हुये, फिर उन्होंने हिरण्य कशिपुसे जन्म लिया, सोई छहोंने हिरण्यकश्यपके यहाँसे योगमायाके प्रेरे ॥ ४८ ॥

देवकीके उदरमें जन्म लिया, जो कंसके हाथसे मारेगये, सो अब वह तुम्हारे पास हैं,इन्हैं देवकी अपने पुत्र मानकर शोच करती है ॥ ४९ ॥ माता देवकीका शोक दूर करनेके लिये यहाँसे इन छहों पुत्रोंको लेजायँगे इसके उपरान्त शापसे छूट खेद रहित होकर यह देवलोकमें जायँगे॥५०॥स्मर उद्गीथ, परिष्वंग, पतंग, क्षुद्रभुक् और घृणी ये जो छः पुत्र हैं, सो मेरे प्रसादसे मुक्त होजायँगे ॥ ५१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि,हे राजन्! इसप्रकार जब कहा तब राजा बलिसे पूजित हो, श्रीकृष्ण बलदेव उन पुत्रोंको संगले,द्वारकापुरीमें आय माता देवकीको देदिये ॥ ५२ ॥ पुत्रोंके स्नेहसे स्तनोंमें दूध चुवै, ऐसी

देवक्या उदरे जाता राजन्कंसविहिंसिताः ॥ सा ताञ्छोचत्यात्मजान्स्वांस्त इमेऽध्यासतेऽतिके ॥ ४९ ॥ इत एतान्प्रणेष्यामो मातृशोकापनुत्तये ॥ ततः शापाद्विनिर्मुक्ता लोकं यास्यंति विज्वराः ॥ ५० ॥ स्मरोद्गीथः परिष्वंगः पतंगः क्षुद्रभृद् घृणी ॥ षडिमे मत्प्रसादेन पुनर्यास्यंति सद्गतिम् ॥ ५१ ॥ इत्युक्त्वा तान्समादाय इंद्रसेनेन पूजितौ ॥ पुनर्द्वारवतीमेत्य मातुः पुत्रानयच्छताम् ॥ ५२ ॥ तान्दृष्ट्वा बालकान्देवी पुत्रस्नेहस्नुतस्तनी ॥ परिष्वज्यांकमारोप्य मूर्ध्न्यजिघ्रदभीक्ष्णशः ॥ ५३ ॥ अपाययत्स्तनं प्रीता सुतस्पर्शपरिप्लुता ॥ मोहिता मायया विष्णोर्यया सृष्टिः प्रवर्तते ॥ ५४ ॥ पीत्वाऽमृतं पयस्तस्याः पीतशेषं गदाभृतः ॥ नारायणांगसंस्पर्शप्रतिलब्धात्मदर्शनाः ॥ ५५ ॥ ते नमस्कृत्य गोविंदं देवकीं पितरं बलम् ॥ मिषतां सर्वभूतानां ययुर्धाम दिवौकसाम् ॥ ५६ ॥

देवकी उन बालकोंको देख गोदमें बैठाय छातीसे लगाय बारम्बार माथा सूँघनेलगी ॥५३॥ सृष्टिको उत्पन्न करनेवाली विष्णु भगवान्की मायासे मोहित और पुत्रोंको छातीसे लगानेके कारण मग्न देवकी प्रसन्न होकर पुत्रोंको स्तन पिलाने लगी ॥५४॥ गदाके धारण करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पीनेसे बचा अर्थात् भगवान्का प्रसाद वह अमृतरूप देवकीका दुग्ध पानकर और श्रीकृष्णके अंग स्पर्श करनेसे " हम देवता हैं" यह ज्ञान होनेसे वह देवता गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्र और देवकी तथा वसुदेवजीको नमस्कारकर सब प्राणियोंके देखते देवताओंके धाम देवलोकमें चलेगये ❋ ॥ ५५॥५६॥

* शंका—देवकीके सब बालकोंको श्रीकृष्णने लादिया, तब वह सब बालक देवकीके स्तनका दूध पीने लगे, श्रीमद्भागवतमें लिखाहै कि, ऐसा देवकीके स्तनोंका दूध था जिसको बालक पीरहये, पहिले तो भगवान्ने देवकीके स्तनोंका दूध पियाथा, जो दूध शेष रहाथा उसको देवकीके और बालकोंने पिया अब यहाँ मुझको यह सन्देह है कि, श्रीकृष्ण तो जन्मलेतेही गोकुलको चलेगये देवकीका दूध नहीं पिया फिर व्यासजी क्यों कहते हैं, देवकीके स्तनोंका दूध भगवान्ने पिया, और जो बाकी रहा उसको और पुत्रोंने पिया ? ॥

हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित ! मरेहुये पुत्रोंका आगमन और फिर गमन देखकर विस्मित देवकीने जानलिया कि, यह सब श्रीकृष्णचन्द्रकी रची हुई माया है ॥ ५७ ॥ अनंतशक्ति परमात्मा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ऐसे ऐसे आश्चर्ययुक्त अनंत चरित्र हैं॥ ५८ ॥ सूतजी बोले कि, हे शौनकादिक ऋषीश्वरो ! व्यासनंदन महात्मा शुकदेवजीके कहेहुए और सब जगत्के पापोंके दूर करनेवाले, भक्तोंके कानोंको आनन्ददायक अमृतरूपी कीर्त्ति मुरारी भगवान्के चरित्रोंको भगवान्में चित्त लगाकर जो पुरुष श्रवण करै अथवा श्रवण करावे, वह पुरुष काल और मायासे रहित भगवान्के

तद्दृष्ट्वा देवकी देवी मृतागमननिर्गमम् ॥ मेने सुविस्मिता मायां कृष्णस्य रचितां नृप ॥ ५७ ॥ एवंविधान्यद्भुतानि कृष्णस्य परमात्मनः ॥ वीर्याण्यनंतवीर्यस्य संत्यनंतानि भारत ॥ ५८ ॥ सूत उवाच ॥ य इदमनुशृणोति श्रावयेद्वा मुरारेश्चरितममृतकीर्तेर्वर्णितं व्यासपुत्रैः ॥ जगदघभिदलं तद्भक्तसत्कर्णपूरं भगवति कृतचित्तो याति तत्क्षेमधाम॥५९॥इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे मृताग्रजानयनं नाम पंचाशीतितमोऽध्यायः॥८५॥
राजोवाच ॥ ब्रह्मन्वेदितुमिच्छामः स्वसारं रामकृष्णयोः ॥ यथोपयेमे विजयो या ममासीत्पितामही ॥ १ ॥
श्रीशुक उवाच ॥ अर्जुनस्तीर्थयात्रायां पर्यटन्नवनीं प्रभुः ॥ गतः प्रभासमशृणोन्मातुलेयीं स आत्मनः ॥ २ ॥

परमधामको प्राप्त होताहै ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां मृताग्रजानयनं नाम पंचाशीतितमोऽध्यायः ॥८५॥ दोहा—हरण सुभद्राको कियो, छयासी अर्जुन धीर ॥ कियो सुखी श्रुतदेवको, अरु द्विजको यदुवीर ॥ ८६ ॥ राजा परीक्षित पूंछने लगे कि हे योगीश्वर श्रीशुकदेवजी ! बलराम और श्रीकृष्णचन्द्रकी भगिनी सुभद्रा जो मेरी दादी थी उसके संग अर्जुनने जिसप्रकार विवाह किया, सो मेरी सुननेकी इच्छा है ॥ १ ॥ यह प्रश्न सुनकर श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित ! एक समय सामर्थ्यवान् अर्जुन तीर्थयात्रा करनेके लिये

—उत्तर—शास्त्रमें लोकमें तीन प्रकारका कर्म वर्णन होता है, एक वचनसे कर्म होताहै, दूसरा मनसे कर्म होताहै, तीसरा शरीरसे कर्म होताहै, इन तीनों कर्मोंमें कोई कर्म छोटा नहीं है, अरु कोई कर्म बडा भी नहीं है यह तीनों कर्म समान हैं देवकीके दूधको भगवान् सदा मनसे पीतेरहे, जो मनसे दूध पिया तो वचन तथा शरीरसे दूधका पीना सत्य होगया, इसलिये व्यासजीने देवकीके दूधको कहा ॥

भजन करनेवाले धनी नही होते उसका कारण जाननेकी हमारी इच्छा है शिव और विष्णुके भजन करनेवालोंको संपूर्णतः विरुद्ध फल मिलते हैं क्योकि जो शिवजी विभूति लगा श्मशानमें वास करनेवाले अमंगलरूप हैं जिन शिवजीके कुछ नहीं, उनका जो पुरुष भजन करें, वह लक्ष्मीवान् हों और भोग भोगें और लक्ष्मीपति अच्छे भोग भोगें, सुन्दर वस्त्र पहरें, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रका जो भजन करें, वह बहुधा दारिद्रीही देखे जाते हैं यह स्वामियोंकी गति और है, सेवकोंकी गति और है उचित तो यह है कि, जैसा स्वामी होय उसी प्रकार सेवक हो ॥१॥२॥ यह सुनकर श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भारत। शिवमें शक्ति रहतीहै,गुणोंके परस्पर जो आपसमें संवर्षणसे तमोगुण तीन प्रकारका है, सात्त्विक अहंकार, राजस अहंकार और

एतद्वेदितुमिच्छामः संदेहोत्र महान्हि नः ॥ विरुद्धशीलयोः प्रभ्वोर्विरुद्धा भजतां गतिः ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ शिवः शक्तियुतः शश्वत्त्रिलिंगो गुणसंवृतः ॥ वैकारिकस्तैजसश्च तामसश्चेत्यहं त्रिधा ॥ ३ ॥ ततो विकारा अभवन्षोडशामीषु कंचन ॥ उपधावन्विभूतीनां सर्वासामश्नुते गतिम् ॥ ४ ॥ हरिर्हि निर्गुणः साक्षात्पुरुषः प्रकृतेः परः ॥ स सर्वदृगुपद्रष्टा तं भजन्निर्गुणो भवेत् ॥ ५ ॥ निवृत्तेष्वश्वमेधेषु राजा युष्मत्पितामहः ॥ शृण्वन्भगवतो धर्मानपृच्छदिदमच्युतम् ॥ ६ ॥ स आह भगवांस्तस्मै प्रीतः शुश्रूषवे प्रभुः ॥ नृणां निःश्रेयसार्थाय योऽवतीर्णो यदोः कुले ॥ ७ ॥

तामस अहंकार ऐसे तीन प्रकारके अहंकारके अधिष्ठानसे विष्णु, ब्रह्मा, शिव यह तीन रूप धारण करते हैं ॥ ३ ॥ उस अहंकारसे पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश यह पंचभूत और दश इंद्रियें तथा एक मन ऐसे सोलह विकार हुए इन विकारोमें कोई एक विकारवान् उपाधिरूप विकारके भजन करनेसे संपत्ति मिलती है और उपाधिवालेका भजन करनेसे उपाधि मिलती है ॥ ४ ॥ निर्गुण साक्षात् मायासे परे सबके देखनेवाले साक्षीभूत हरि भगवान्का जो पुरुष भजन करें वह निर्गुण होतेहैं ॥ ५ ॥ अश्वमेधयज्ञ जब पूर्ण होचुका तब तुम्हारे दादा राजा युधिष्ठिरने वैष्णवधर्मको श्रवणकर पीछे श्रीकृष्णचन्द्रसे यही बात पूँछीथी ॥ ६ ॥ तब मनुष्योंका कल्याण करनेके लिये यदुकुलमें आप अवतारधारी समर्थ भगवान्

श्रीकृष्णचन्द्र प्रसन्न होकर राजा युधिष्ठिरसे कहनेलगे ॥ ७ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, जिस पुरुषके ऊपर मैं कृपा करताहूं, उस पुरुषका धन धीरे धीरे हर लेताहूं, इसके उपरान्त जब वह दरिद्री होजाताहै, तब उसे दुःखीके तुल्य और निर्धन जानकर उसे उसके भाई बंधु सब त्याग देते हैं ॥ ८ ॥ यह भक्त, भाई लोगोके आग्रहसे धन उपार्जन करनेका फिर उद्योग भी करै, परन्तु मेरे अनुग्रहसे उसके सब उद्योग व्यर्थ होजाते हैं और जब उसमें प्रबल वैराग्य उत्पन्न होजाता है, तब वह भक्त मेरे और भक्तोंके संग मित्रता करता है, तब उस पुरुषके ऊपर मैं असाधारण अनुग्रह करताहूं ॥ ९ ॥ मेरी कृपासे उस परब्रह्म सूक्ष्म चैतन्य सर्वव्यापी नाशरहित आत्माका ज्ञान होता है इसीलिये मेरा आराधन बहुत कठिन है और इसीकारण मुझे त्यागकर वह पुरुष और देवताको भजताहै ॥ १० ॥ सेवन करनेसे शीघ्र प्रसन्न होनेवाले देवताओंसे राज्य और धन

श्रीभगवानुवाच ॥ यस्याहमनुगृह्णामि हरिष्ये तद्धनं शनैः ॥ ततोऽधनं त्यजंत्यस्य स्वजना दुःखदुःखितम् ॥ ८ ॥ स यदा वितथोद्योगो निर्विण्णः स्याद्धनेहया ॥ मत्परैः कृतमैत्रस्य करिष्ये मदनुग्रहम् ॥ ९ ॥ तद्ब्रह्म परमं सूक्ष्मं चिन्मात्रं सदनंतकम् ॥ अतो मां सुदुराराध्यं हित्वाऽन्यान्भजते जनः ॥ १० ॥ ततस्त आशुतोषेभ्यो लब्धराज्यश्रियोद्धताः ॥ मत्ताः प्रमत्ता वरदान्विस्मरंत्यवजानते ॥ ११ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ शापप्रसादयोरीशा ब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ सद्यः शापप्रसादोंग शिवो ब्रह्मा न चाच्युतः ॥ १२ ॥ अत्र चोदाहरंतीममितिहासं पुरातनम् ॥ वृकासुराय गिरिशो वरं दत्त्वाऽऽप संकटम् ॥ १३ ॥ वृको नामासुरः पुत्रः शकुनेः पथि नारदम् ॥ दृष्ट्वाऽऽशुतोषं पप्रच्छ देवेषु त्रिषु दुर्मतिः ॥ १४ ॥

प्राप्ति होनेसे उद्धत मतवाले उन्मत्त होकर वे प्राणी वरके देनेवाले देवताओंको भूलकर अवज्ञा करते हैं ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे श्रेष्ठ ! ब्रह्मा, विष्णु, शिव इत्यादिक देव शाप और अनुग्रह करनेमें समर्थ हैं, शिव, ब्रह्मा दोनों शीघ्रही प्रसन्न होते हैं और शीघ्रही शाप देते हैं, परन्तु भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र शीघ्र प्रसन्न नहीं होते और जिसपर प्रसन्न होते हैं फिर उसे शाप नहीं देते ॥ १२ ॥ इस विषयमें एक प्राचीन इतिहास है, सो वर्णन करते हैं, जैसे शिवजीने वृकासुरको वर देकर कष्ट पाया ॥ १३ ॥ दुष्टबुद्धि शकुनिका पुत्र वृकासुर मार्गमें देवर्षि नारदजीको देख ब्रह्मा, विष्णु, महादेव इन तीनों देवताओंमें शीघ्र कौन प्रसन्न होता है, यह पूंछने लगा ॥ १४ ॥

तब देवर्षि नारदजीने कहा कि तू भगवान् भूतनाथ महादेवजीकी पूजाकर यह करनेसे शीघ्र तेरा मनोरथ सिद्ध होगा, क्योंकि शिवजी थोड़ेही गुणोंसे शीघ्र प्रसन्न और थोडेही दोषसे क्रोधित होजाते हैं ॥ १५ ॥ बंदीजनोंके समान स्तुति करनेवाले राक्षसराज रावण और बाणासुरके ऊपर प्रसन्न होकर शिवजीने बडा ऐश्वर्य दे फिर इन असुरोंसे आपहीने कष्ट पाया, रावणने तो कैलास उखाड़लिया और बाणासुरने कहा कि, मेरे पुरकी रक्षा करो ॥ ॥१६॥इसप्रकार जब देवर्षि नारदजीने कहा तो उसी समय वृकासुर अपने देहसे शिवजीका सेवन करनेलगा; इसके उपरान्त केदारतीर्थमें शिवजीके लिये अपने शरीरका मॉस काटकर अग्निमें हवन करनेलगा ॥ १७ ॥ जब महादेवकी प्राप्ति न हुई, इसलिये सातवें दिन तीर्थमें स्नान करनेसे भीजे

स आह देवं गिरिशमुपाधावाशु सिध्यति ॥ योऽल्पाभ्यां गुणदोषाभ्यामाशु तुष्यति कुप्यति ॥ १५ ॥ दशास्य बाणयोस्तुष्टः स्तुवतोर्बंदिनोरिव ॥ ऐश्वर्यमतुलं दत्त्वा तत आप सुसंकटम् ॥ १६ ॥ इत्यादिष्टस्तमसुर उपाधावत्स्वगात्रतः ॥ केदार आत्मक्रव्येण जुह्वानोऽग्निमुखं हरम् ॥ १७ ॥ देवोपलब्धिमप्राप्य निर्वेदात्सप्तमेऽहनि ॥ शिरो वृश्चत्स्वधितिना तत्तीर्थक्लिन्नमूर्धजम् ॥ १८ ॥ तदा महाकारुणिकः स धूर्जटिर्यथा वयं चाग्निरिवोत्थितोऽनलात् ॥ निगृह्य दोर्भ्यां भुजयोर्न्यवारयत्तत्स्पर्शनाद्भूय उपस्कृताकृतिः ॥ १९ ॥ तमाह चांगाऽलमलं वृणीष्व मे यथाभिकामं वितरामि ते वरम् ॥ प्रीये यतो येन नृणां प्रपद्यतामहो त्वयाऽऽत्मा भृशमर्द्यते वृथा ॥ २० ॥ देवं स वव्रे पापीयान्वरं भूतभयावहम् ॥ यस्य यस्य करं शीर्ष्णि धास्ये स म्रियतामिति ॥ २१ ॥

केशवाले शिरको छूरी लेकर काटनेलगा ॥ १८ ॥ उससमय अत्यन्त करुणानिधान शिवजी हेम सरीखे मूर्त्तिमान्, अग्निके समान प्रकाशयुक्त अग्निकुण्डमेंसे निकल,हाथोंसे असुरकी भुजा पकड़ जैसे कोई दुःखके मारे मरनेको आवे उसे मने करते हैं, उसीप्रकार मनेकरने लगे और शिवजीका हाथ लगतेही उसका देह ज्योका त्यों होगया ॥ १९ ॥ वृकासुरसे शिवजी बोले कि, हे वृकासुर ! तू तप करके पूर्ण होगया, अब वर माँग, जो तेरी इच्छा हो,सोही वर दूंगा, क्योंकि जो मनुष्य मेरी शरण आते हैं, उनके ऊपर जलमात्रके चढातेही मैं प्रसन्न होजाताहूं, बडा आश्चर्य है ! तैंने वृथाही अपने शरीरको कष्ट दिया ॥ २० ॥ तब वृकासुरने जिस जिस पुरुषके शिरपर मैं हाथ धरूं, वह पुरुष उसी समय मरजावे इस

प्रकार संपूर्ण प्राणियोंको भयका देनेवाला वर माँगा ॥ २१ ॥ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित् ! इस प्रकार वृकासुरका वचन सुन उदासीनसे हो "अच्छी बातहै" इस प्रकार शिवजीने मुसकाकर सर्पको दूध पिलानेके समान वृकासुरको वर देदिया ॥ २२ ॥ इस प्रकार सुनतेही जगज्जननी पार्वतीके लेनेकी चाहनासे वह असुर वर मिथ्या है वा सत्य है, यह परीक्षा लेनेके लिये महादेवजीके माथेपर हाथ धरनेका उपाय करनेलगा, उससमय अपने कर्त्तव्यसे भयभीत होकर भगवान् शिवजी भागने लगे ॥ २३॥ असुर जिनके पीछे लगा; ऐसे शिवजी डरकर स्वर्गतक भागे और पृथ्वीका जहाँ

तच्छ्रुत्वा भगवान्रुद्रो दुर्मना इव भारत ॥ ओमिति प्रहसंस्तस्मै ददेऽहेरमृतं यथा ॥ २२ ॥ इत्युक्तः सोऽसुरो नूनं गौरीहरणलालसः ॥ स तद्वरपरीक्षार्थं शंभोर्मूर्ध्नि किलासुरः ॥ २३ ॥ स्वहस्तं धातुमारेभे सोऽबिभ्यत्स्वकृताच्छिवः ॥ तेनोपसृष्टः संत्रस्तः पराधावत्सवेपथुः ॥ यावदंतं दिवो भूमेः काष्ठानामुदगादुदक् ॥ २४ ॥ अजानंतः प्रतिविधिं तूष्णीमासन्सुरेश्वराः ॥ ततो वैकुंठमगमद्भास्वरं तमसः परम् ॥ २५ ॥ यत्र नारायणः साक्षान्न्यासिनां परमा गतिः ॥ शांतानां न्यस्तदंडानां यतो नावर्तते गतः ॥ २६ ॥ तं तथा व्यसनं दृष्ट्वा भगवान्वृजिनार्दनः ॥ दूरात्प्रत्युदियाद्भूत्वा बटुको योगमायया ॥ २७ ॥ मेखलाजिनदंडाक्षैस्तेजसाग्निरिव ज्वलन् ॥ अभिवादयामास च तं कुशपाणिर्विनीतवत् ॥ २८ ॥

तक अंत है, तहाँतक भागे, फिर उत्तर दिशामें भागकर गये ॥ २४ ॥ उससमय उपायको न जान संपूर्ण देवता चुप होगये, इसके उपरान्त प्रकाशमान मायासे परे वैकुण्ठधाममें शिवजी गये ॥ २५ ॥ जिस वैकुण्ठधाममें शान्त स्वभाव और कालके दण्ड रहित संन्यासियोंकी परमगति अर्थात् प्राप्त होने योग्य नारायण विराजमान हैं ॥ २६ ॥ दुःखोंके दूर करनेवाले भगवान् नारायण शिवजीके पीछे दौड़े चले आते वृकासुरको दूरसे देख अपनी योगमायासे ॥ २७ ॥ ब्रह्मचारीका वेषधर मूंजकी करधनी मृगछाला दण्ड मालाओंको पहर तेजसे अग्निके समान प्रकाशमान कुश हाथमें

लिये भगवान् नम्र हो अभिवादन कर उससे बोले ❁ ॥ २८ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे शकुनिके पुत्र ! तुझे निश्चय खेद है तू इतनी दूर क्यों आया ? थोड़ी देर विश्राम ले, क्योंकि समस्त कामनाओंका देनेवाला यह देह है इसे पीड़ा मत दे ॥ २९ ॥ हे समर्थ ! जो तुम्हारा अभिप्राय हमारे आगे सुनाने योग्य हो तो कहो, क्योंकि बहुधा दूसरोंकी सहायतासे पुरुष अपना कार्य सिद्ध करसते हैं ॥ ३० श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! इस प्रकार अमृतरूप वचनसे जब भगवान्ने पूँछा, तब खेद रहित वृकासुरने अपना सब वृत्तान्त सुनादिया ॥ ३१ ॥ तब श्रीभगवान् बोले कि, शिवने

श्रीभगवानुवाच ॥ शाकुनेय भवान्व्यक्तं श्रांतः किं दूरमागतः ॥ क्षणं विश्रम्यतां पुंस आत्माऽयं सर्वकामधुक् ॥ २९ ॥ यदि नः श्रवणायालं युष्मद्व्यवसितं विभो ॥ भण्यतां प्रायशः पुंभिर्धृतैः स्वार्थान्समीहते ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं भगवता पृष्टो वचसामृतवर्षिणा ॥ गतक्लमोऽब्रवीत्तस्मै यथापूर्वमनुष्ठितम् ॥ ३१ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ एवं चेत्तर्हि तद्वाक्यं न वयं श्रद्दधीमहि ॥ यो दक्षशापात्पैशाच्यं प्राप्तः प्रेतपिशाचराट् ॥ ३२ ॥ यदि वस्तत्र विश्रंभो दानवेंद्र जगद्गुरौ ॥ तर्ह्यंगाशु स्वशिरसि हस्तं न्यस्य प्रतीयताम् ॥ ३३ ॥ यद्यसत्यं वचः शंभोः कथंचिद्दानवर्षभ ॥ तदैनं जह्यसद्वाचं न यद्वक्ताऽनृतं पुनः ॥ ३४ ॥

तुमको वर दियाहै तो शिवके वचनको हम सत्य नहीं मान सकते, क्योंकि यह शिव दक्षके शापसे पिशाचोंकी दशाको प्राप्त हुआ है, और प्रेत पिशाचोंका राजा है ॥ ३२ ॥ हे दानवेन्द्र वृकासुर ! यदि इस शिवके वचनमें तुझे विश्वास है तो तू शीघ्र अपने मस्तकपर हाथ धरकर परीक्षा लेले ॥ ३३ ॥ हे दानवश्रेष्ठ ! इस महादेवका वचन कैसे सत्य होगा ? यह तो मिथ्यावादी है, पीछे जो किसी प्रकार भी महादेवका वचन असत्य

* शंका—वृकासुरको छलनेके लिये परमेश्वरने ब्रह्मचारीका स्वरूप क्यों धारण किया ? क्योंकि वेदमें ब्रह्मचारीके लिये झूठ बोलना बुरा लिखा है, इसलिये और अनेकरूप भगवान्के बनाये संसारमें बहुत है दूसरा रूप धारण करके छल करना था, ब्रह्मचारी बनकर क्यों छला ?

उत्तर—वृकासुरको त्रिलोकीमें किसीका विश्वास नहीं था, क्योंकि यह बड़ा धूर्त्त था, और उसको अपने बलका बड़ा घमण्ड था परन्तु त्रिलोकीमें उसको दो जनोंका विश्वास था एक नारदमुनिका और दूसरे ब्रह्मचारी वेषका, भगवान्ने विचारा कि, यह दैत्य नारद मुनिकी आज्ञा मानके यह कर्म किया है, इसलिये ब्रह्मचारीका रूपधर भगवान्ने सब काम किये ।

विदित हो तो महादेवको मार, जो फिर कभी मिथ्या न बोले ॥ ३४ ॥ इस प्रकार मनोहर विचित्र विचित्र भगवान्‌के वचनोंसे भ्रष्टबुद्धि हो कुबुद्धि
वृकासुरने भूलकर अपने शिरपर अपना हाथ रक्खा ॥३५॥ हे महाराज ! शिरपर हाथ धरतेही वज्रके मारेके समान क्षणभरमें शिर फूटनेसे वह वृका
सुर गिरगया, उससमय स्वर्गमें जय जय और नमःनमः तथा साधुशब्द होनेलगा ॥ ३६ ॥ जिससमय पापात्मा वृकासुर मरगया उससमय देवता,
पितृ, ऋषि, गंधर्व फूलोंकी वर्षा करनेलगे और भगवान् महादेवजीको भी कष्टसे छुड़ादिया ॥ ३७ ॥ जब शिवजी कष्टसे छूटगये तब श्रीपुरुषोत्तम
भगवान् बोले कि अहो देव ! महादेव ! यह वृकासुर पापी अपनेही पापसे मराहै ॥ ३८ ॥ ईश्वर और बडोंका अपराध करनेसे कौन पुरुष कल्याण

इत्थं भगवतश्चित्रैर्वचोभिः स सुपेशलैः ॥ भिन्नधीर्विस्मितः शीर्ष्णि स्वहस्तं कुमतिर्न्यधात् ॥ ३५ ॥ अथापतद्भिन्न
शिरा वज्राहत इव क्षणात् ॥ जयशब्दो नमःशब्दः साधुशब्दोऽभवद्दिवि ॥ ३६ ॥ मुमुचुः पुष्पवर्षाणि हते पापे
वृकासुरे ॥ देवर्षिपितृगंधर्वा मोचितः संकटाच्छिवः ॥ ३७ ॥ मुक्तं गिरिशमभ्याह भगवान्पुरुषोत्तमः ॥ अहो देव
महादेव पापोऽयं स्वेन पाप्मना ॥ ३८ ॥ हतः को नु महत्स्वीश जंतुर्वै कृतकिल्बिषः ॥ क्षेमी स्यात्किमु विश्वेशे
कृतागस्को जगद्गुरौ ॥ ३९ ॥ य एवमव्याकृतशक्त्युदन्वतः परस्य साक्षात्परमात्मनो हरेः ॥ गिरित्रमोक्षं कथये
च्छृणोति वा विमुच्यते संसृतिभिस्तथाऽरिभिः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे रुद्रमोक्षणं
नामाष्टाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८८ ॥

को प्राप्त होता है ? देखो विश्वके ईश्वर जगत्‌के गुरू तुम्हारा अपराध करनेसे कदापि भला नहीं होता है ॥ ३९ ॥ इसप्रकार वाणीके अगोचर
अनन्तशक्ति सबके साक्षात् परमेश्वर श्रीकृष्णचन्द्रने शिवजीको कष्टसे छुडाया, यह चरित्र जो पुरुष कहै और सुनै और उनपर भरोसा
करते हैं, वह संसार तथा शत्रुओंसे छूट जातेहैं ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे भाषाटीकायां वृकासुरवधो नामा
ष्टाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८८ ॥

दोहा—तीन देवमें को बडो, सबको यही विचार ॥ भृगु मुनिने सबसे कह्यो, विष्णु जगत आधार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित! एकसमय सरस्वती नदीके तटपर ऋषि यज्ञ कर रहेथे, तहाँ ब्रह्मा, विष्णु, शिव, इन तीनों देवताओंमें कौन बडा है? इसप्रकार परस्पर झगड़ा होने लगा ॥ १ ॥ हे राजन्! इनमें कौन बड़ा है, इसकी परीक्षा करनेके लिये भृगुको भेजा, सो भृगु परीक्षाके कारण ब्रह्माकी

श्रीशुक उवाच ॥ सरस्वत्यास्तटे राजन्नृषयः सत्रमासत ॥ वितर्कः समभूत्तेषां त्रिष्वधीशेषु को महान् १ ॥ तस्य जिज्ञासया ते वै भृगुं ब्रह्मसुतं नृप ॥ तज्ज्ञप्त्यै प्रेषयामासुः सोऽभ्यगाद्ब्रह्मणः सभाम् ॥ २ ॥ न तस्मै प्रह्वणं स्तोत्रं चक्रे सत्त्वपरीक्षया ॥ तस्मै चुक्रोध भगवान्प्रज्वलन्स्वेन तेजसा ॥ ३ ॥ स आत्मन्युत्थितं मन्युमात्मजायात्मना प्रभुः ॥ अशीशमद्यथा वह्निं स्वयोन्या वारिणाऽऽत्मभूः ॥ ४ ॥

सभामें गये ❀ ॥ २ ॥ भृगुजीने ब्रह्माके स्वभावकी परीक्षा लेनेके लिये स्तुति प्रमाण कुछ भी नहीं किया, तब ब्रह्माजीने अपने क्रोधसे प्रज्वलित हो भृगुके ऊपर अत्यन्त क्रोध किया ॥ ३ ॥ परन्तु ब्रह्मा अपने पुत्रके लिये चित्तमें उठे क्रोधको आपही शान्त करनेलगे, जैसे अपने कारण जलसे अग्नि शान्त होती है और अग्निके शान्त करनेमें जैसे अग्निसे उत्पन्न जल काम आताहै, उसीप्रकार ब्रह्माका क्रोध शान्त करनेमें

❀ शंका—तीनों देवताओंमें बडा देवता कौन है? ब्रह्मा बडे हैं कि, विष्णु बडे हैं कि, शिव बडे हैं, ऐसा विचार मुनि लोगोंने क्यों किया? क्योंकि ऐसा विचार तो बडे बडे अज्ञानी तथा बालक और बडे बडे मूर्ख किया करते हैं, मुनि लोग ऐसा विचार कभी नहीं करते, फिर उन लोगोंने क्यों किया?

उत्तर—सारस्वत मुनिके वंशमें जो जन्म लिये ब्राह्मण हैं सो सब ब्रह्मकर्ममें बडे निपुण होते थे, ऐसा ब्रह्मकर्मका अभिमान करके सब देवताओंका और मुनिजनोंका अनादर करने लगे, वचनोंसे भी किसीका आदर नहीं करते थे, ऐसा सारस्वत ब्राह्मणोंका अभिमान जानकर विचार किया कि, ऐसा अभिमान करके सब सारस्वत ब्राह्मण नरकमें पडेंगे, क्योंकि हमें आदि लेके जितने देवता हैं तथा ब्राह्मण हैं, उन सबको यह ब्राह्मण कुछ भी नहीं जानते, ऐसा भगवान्ने विचार करके उनहीं ब्राह्मणोंकी यज्ञमें कृपाकरके उनही ब्राह्मणोंकी बुद्धिको भ्रष्ट कर दिया, तब उन सब ब्राह्मणोंने ज्ञान त्याग दिया और मूर्ख होगये और उस मूर्खतासे मस्त होने लगे, कुछ कालोपरान्त भगवान्का चरित्र भृगुजीने वर्णन किया, तव सब सारस्वत ब्राह्मण अभिमान रहित होगये, इसलिये सारस्वत ब्राह्मण बुद्धि भ्रष्ट होगये ॥

उन्हींसे उत्पन्न हुए भृगुजी काम आये ॥ ४ ॥ वहाँ से भृगुजी कैलास पर्वतपर शिवजीके पास गये, उस समय शिवजी भाई भृगुसे प्रीतिपूर्वक उठकर मिलनेको उद्यत हुए ॥ ५ ॥ तब भृगुजीने महादेवजीसे मिलनेकी इच्छा न की और कहा तुम कुमार्गमें चलतेहो, हम तुमसे नहीं मिलैंगे. यह सुनतेही महादेवजी क्रोधसे लाल नेत्र कर हाथमें त्रिशूल ले मारनेको प्रस्तुत हुए ॥ ६ ॥ उससमय पार्वती महादेवजीके चरणोंमें गिरकर बोली कि, महाराज ! तुम्हारा भ्राता है, इसे कैसे मारते हो ? इस प्रकार वाणीसे शान्त करनेलगीं, इसके उपरान्त-भृगु वैकुण्ठमें गये जहाँ जनार्दन भगवान् वास करते हैं ॥ ७ ॥ लक्ष्मीकी गोदी शयन करते विष्णु भगवान्के हृदयमें भृगुने जाकर लात मारी, तदनंतर साधुओंकी गति विष्णुभगवान्ने

ततः कैलासमगमत्स तं देवो महेश्वरः ॥ परिरब्धुं समारेभे उत्थाय भ्रातरं मुदा ॥ ५ ॥ नैच्छत्त्वमस्युत्पथग इति देवश्चुकोप ह ॥ शूलमुद्यम्य तं हंतुमारेभे तिग्मलोचनः ॥ ६ ॥ पतित्वा पादयोर्देवी सांत्वयामास तं गिरा ॥ अथो जगाम वैकुंठं यत्र देवो जनार्दनः ॥ ७ ॥ शयानं श्रिय उत्संगे पदा वक्षस्यताडयत् ॥ तत उत्थाय भगवान्सह लक्ष्म्या सतां गतिः ॥ स्वतल्पादवरुह्याथ ननाम शिरसा मुनिम् ॥ ८ ॥ आह ते स्वागतं ब्रह्मन्निषीदात्रासने क्षणम् ॥ अजानतामागतान्वः क्षंतुमर्हथ नः प्रभो ॥ ९ ॥ अतीव कोमलौ तात चरणौ ते महामुने ॥ इत्युक्त्वा विप्रचरणौ मर्दयन्स्वेन पाणिना ॥ १० ॥ पुनीहि सहलोकं मां लोकपालांश्च मद्गतान् ॥ पादोदकेन भवतस्तीर्थानां तीर्थकारिणा ॥ ११ ॥

लक्ष्मीसहित पलँगपरसे उठ और पृथ्वीमें मस्तक धर भृगुजीको प्रणाम किया ॥ ८ ॥ और कहनेलगे कि, हे ब्रह्मन् "तुम भले आये" आसन ग्रहण करो. हे समर्थ ! आपके आनेको हमने नहीं जाना, सो अपराध क्षमा करो ॥ ९ ॥ हे तात ! हे महामुनि ! तुम्हारे चरण कोमल हैं और मेरी छाती अत्यन्त कठोर है, तुम्हारे चरणोंमें चोट लगी होगी, इसप्रकार कह अपने हाथोंसे ब्राह्मणके चरण सहलाने लगे ॥ १० ॥ गंगादिक तीर्थोंको पवित्र करनेवाले अपने चरणोंके जलसे मुझे और मुझमें अधिष्ठित लोक और लोकपालोंको पवित्र करो ॥ ११ ॥

है ब्राह्मण ! अब मैं लक्ष्मीके वास करनेका अत्यन्त पात्र हुआ और तुम्हारे चरण स्पर्शसे पाप दूर हुए, इसलिये मेरी छातीमें सदा लक्ष्मी वास करैगी ॥ १२ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इसप्रकार श्रीनारायणकी कही मनोहर वाणीसे तृप्त होकर भक्तिसे आनंदमें मग्न हो भृगुजी नेत्रोंमें आँसू भरकर चुप होगये ॥१३॥ हे राजन् ! भृगुजीने फिर अपने यज्ञमें आय वेदपाठी मुनियोंसे तीनोंकी जो बात देखकर आये थे सो कहदी ॥ १४ ॥ भृगुकी बात सुन आश्चर्यको प्राप्त हो संदेहोंको त्याग मुनियोंने कहा कि इतना उनका अपराध किया, परन्तु क्रोध न आया विष्णु भगवान्मेंही शान्ति है और किसी देवतामें नहीं है, इसलिये सबसे बड़े विष्णुभगवान्ही हैं; यह निश्चय है ॥ १५ ॥ साक्षात् धर्म और धर्मके

अद्याहं भगवँल्लक्ष्म्या आसमेकांतभाजनम् ॥ वत्स्यत्युरसि मे भूतिर्भवत्पादहतांहसः ॥ १२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं ब्रुवाणे वैकुंठे भृगुस्तन्मंद्रया गिरा ॥ निर्वृतस्तर्पितस्तूष्णीं भक्त्युत्कंठोऽश्रुलोचनः ॥ १३ ॥ पुनश्च सत्रमाव्रज्य मुनीनां ब्रह्मवादिनाम् ॥ स्वानुभूतमशेषेण राजन्भृगुरवर्णयत् ॥ १४ ॥ तन्निशम्याथ मुनयो विस्मिता मुक्तसंशयाः ॥ भूयांसं श्रद्दधुर्विष्णुं यतः शांतिर्यतोऽभयम् ॥ १५ ॥ धर्मः साक्षाद्यतो ज्ञानं वैराग्यं च तदन्वितम् ॥ ऐश्वर्यं चाष्टधा यस्माद्य शश्चात्ममलापहम् ॥ १६ ॥ मुनीनां न्यस्तदंडानां शांतानां समचेतसाम् ॥ अकिंचनानां साधूनां यमाहुः परमं गतिम् ॥ १७ ॥ सत्त्वं यस्य प्रिया मूर्तिर्ब्राह्मणास्त्विष्टदेवताः ॥ भजंत्यनाशिषः शांता यं वा निपुणबुद्धयः ॥ १८ ॥ त्रिविधाकृतयस्तस्य राक्षसा असुराः सुराः ॥ गुणिन्या मायया सृष्टाः सत्त्वं तत्तीर्थसाधनम् ॥ १९ ॥

लिये ज्ञान तथा वैराग्य और आठ प्रकारके ऐश्वर्य और आत्माके मलोंका दूरकरनेवाला यश यह सब भगवान्मेंही विद्यमान हैं ॥ १६ ॥ कालदंडके भयरहित, शान्त स्वभाव और समान चित्त, निर्किंचन अर्थात् किसी वस्तुकी जिनमें चाहना नहीं, साधु मुनियोंको जिन भगवान्की परमगति कहते हैं ॥ १७ ॥ सत्त्वगुण भगवान्का प्यारा रूप है और ब्राह्मण भगवान्के इष्ट देवता हैं, शांत और निष्काम बड़ी बुद्धिवाले जिनका भजन करते हैं, वही सबसे श्रेष्ठ हैं ॥ १८ ॥ जिन भगवान्ने अपनी मायासे सत्त्वगुणी, रजोगुणी, तमोगुणी तीन प्रकारके देवता असुर

राक्षस बनाये हैं, सबही उनका रूप हैं परन्तु उनमें सत्त्वगुणी रूप कल्याणका देनेवाला है ॥ १९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजा परीक्षित्! इस प्रकार सरस्वतीके तीरवासी ब्राह्मण मनुष्योंका संदेह दूर करनेके लिये श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दकी सेवा करके श्रीकृष्णचन्द्रकीही गतिको प्राप्त हुए ॥ २० ॥ सूतजी बोले कि, ऋषीश्वरो! व्यासदेव मुनिके पुत्र श्रीशुकदेवजीके मुखकमलकी सुगंधि मिला अमृके समान संसारके भयका कटानेवाला श्रेष्ठ पुरुष श्रीकृष्णचन्द्रका यश कानरूपी दोनोंमें भरकर जो पान करैगा, वह ससारके आवागमनके परिश्रमसे छूट जायगा ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! इस चरित्रमें श्रीकृष्णचन्द्रका उत्कर्ष कहा अब श्रीकृष्णचन्द्रकाही उत्कर्ष करनेवाला और चरित्र वर्णन करतेहैं

श्रीशुक उवाच ॥ एवं सारस्वता विप्रा नृणां संशयनुत्तये ॥ पुरुषस्य पदांभोजसेवया तद्गतिं गताः ॥ २० ॥ सूत उवाच ॥ इत्येतन्मुनितनयास्यपद्मगंधपीयूषं भवभयभित्परस्य पुंसः ॥ सुश्लोकं श्रवणपुटैः पिबत्यभीक्ष्णं पांथोऽध्वभ्रमणपरिश्रमं जहाति ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा द्वारवत्यां तु विप्रपत्न्याः कुमारकः ॥ जातमात्रो भुवं स्पृष्ट्वा ममार किल भारत ॥ २२ ॥ विप्रो गृहीत्वा मृतकं राजद्वार्युपधाय सः ॥ इदं प्रोवाच विलपन्नातुरो दीनमानसः ॥ २३ ॥ ब्रह्मद्विषः शठधियो लुब्धस्य विषयात्मनः ॥ क्षत्रबंधोः कर्मदोषात्पंचत्वं मे गतोऽर्भकः ॥ २४ ॥ हिंसाविहारं नृपतिं दुःशीलमजितेंद्रियम् ॥ प्रजा भजंत्यः सीदंति दरिद्रा नित्यदुःखिताः ॥ २५ ॥ एवं द्वितीयं विप्रर्षिस्तृतीयं त्वेवमेव च ॥ विसृज्य स नृपद्वारि तां गाथां समगायत ॥ २६ ॥

हे राजन्! एक समय द्वारकामें एक स्त्रीके पुत्र उत्पन्न होकर पृथ्वीका स्पर्श करतेही मरगया ॥ २२ ॥ वह ब्राह्मण मरे पुत्रको ले राजा उग्रसेनकी डयोढी पर धर विलापकर आतुर दीन मन होकर यह कहनेलगा ॥ २३ ॥ ब्राह्मणोंका द्वेषी शठबुद्धि लोभी विषयोंमें आसक्तमन क्षत्रियोंमें अधम इस राजाके दोषसेही मेरा पुत्र मरा है मेरा कुछ दोष नहीं है ॥ २४ ॥ हिंसा करनेवाले दुःस्वभाव अजितेन्द्रिय राजाके सेवन करनेसे प्रजा दुःखी और दरिद्री होती है ॥ २५ ॥ इसीप्रकार वह ब्राह्मण दूसरे पुत्रको फिर तीसरे पुत्रको लेकर राजाके द्वारपर धरकर यही कहने लगा, कि मेरा कुछ दोष

नहीं है, इस राजाके दोषसे यह सब मेरे पुत्र मरे हैं ॥ २६ ॥ किसीसमय अर्जुन श्रीकृष्णचन्द्रके निकट ब्राह्मणकी बात श्रवणकर नवम बालक जब मर चुका, तब ब्राह्मणसे कहने लगा ॥ २७ ॥ हे ब्राह्मण ! तू किसलिये रुदन करता है, क्या तेरे रहनेके स्थान द्वारकामें धनुपका धारण करने वाला कोई क्षत्रिय नहीं है ? धन, स्त्री और पुत्रोंमें आसक्त यह यादव तो यज्ञमें भोजनको आयेहुए ब्राह्मणोंके समान बैठे हैं ॥ २८ ॥ क्षत्रियोंके जीवित होनेपर भी धन, स्त्री, पुत्र, संयुक्त ब्राह्मण जहाँ शोच करते हैं वे उदरपोषक क्षत्रिय और उनके वेषसे नटही जीते हैं ऐसा समझना चाहिये ॥ २९ ॥ हे ब्राह्मण ! तुम दीन हो, इसलिये तुम्हारे पुत्रकी मैं रक्षा करूंगा और जो मुझसे रक्षा न होगी अर्थात् मेरी प्रतिज्ञा पूर्ण न होगी तो ब्राह्मणकी

तामर्जुन उपश्रुत्य कर्हिचित्केशवांतिके ॥ परेते नवमे बाले ब्राह्मण समभाषत ॥ २७ ॥ किंस्विद्ब्रह्मंस्त्वन्निवासे इह नास्ति धनुर्धरः ॥ राजन्यबंधुरेते वै ब्राह्मणाः सत्रमासते ॥ २८ ॥ धनदारात्मजाऽपृक्ता यत्र शोचाते ब्राह्मणाः ॥ ते वै राजन्यवेषेण नटा जीवंत्यसुंभराः ॥ २९ ॥ अहं प्रजां वां भगवन्रक्षिष्ये दीनयोरिह ॥ अनिस्तीर्णप्रतिज्ञोऽग्निं प्रवेक्ष्ये हतकल्मषः ॥ ३० ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ संकर्षणो वासुदेवः प्रद्युम्नो धन्विनां वरः ॥ अनिरुद्धोऽप्रतिरथो न त्रातुं शक्नुवंति यत् ॥ ३१ ॥ तत्कथं नु भवान्कर्म दुष्करं जगदीश्वरैः ॥ चिकीर्षसि त्वं बालिश्यात्तन्न श्रद्दध्महे वयम् ॥ ३२ ॥ अर्जुन उवाच ॥ नाहं संकर्षणो ब्रह्मन्न कृष्णः कार्ष्णिरेव च ॥ अहं वा अर्जुनो नाम गांडीवं यस्य वै धनुः ॥ ३३ ॥

प्रीतिसे पापरहित हो मैं अग्निमें प्रवेश कर जाऊंगा ॥ ३० ॥ ब्राह्मण बोला कि, महाराज ! संकर्षण, वासुदेव और धनुषधारियोंमें श्रेष्ठ प्रद्युम्नजी तथा जिसके समान कोई योद्धा नहीं ऐसे अनिरुद्ध यह सब भी मेरे बालकोंकी रक्षा करनेको समर्थ न हुए ॥ ३१ ॥ जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र भी जिस कर्मको न करसके, हे अर्जुन ! उस कर्मको तू कैसे करसकेगा ? तू अज्ञानसे करना चाहताहै इसकारण तेरी बातका मुझे विश्वास नहीं होता ॥ ३२ ॥ अर्जुन बोले कि, हे ब्राह्मण ! मैं संकर्षण, कृष्ण, प्रद्युम्न नहीं हूं, गांडीव धनुषधारी अर्जुन नामक क्षत्रिय हूं ॥ ३३ ॥

हे ब्राह्मण ! तू मेरा अपमान मत करे, महादेवका प्रसन्न करनेवाला मेरा पराक्रम है, हे समर्थ ब्राह्मण ! संग्रामके बीच मृत्युको जीतकर भी तेरे पुत्र ला दूंगा ॥ ३४ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित् ! इसप्रकार धृष्टताके वचनोंसे विश्वासको प्राप्त हो, वह ब्राह्मण अर्जुनके पराक्रमको श्रवण कर प्रसन्न हो अपने घरको चला आया ॥३५॥ जब स्त्रीके प्रसूतिकालका समय आया, तब ब्राह्मण "मृत्युसे पुत्रकी रक्षाकर" इसप्रकार वारम्वार आतुर हो अर्जुनसे कहने लगा ॥३६॥ उस समय अर्जुनने पवित्र जलका स्पर्श कर हाथ, पाँव धो, आचमनकर, शिवजीको नमस्कार करके दिव्य शस्त्रोंका स्मरण कर प्रत्यंचा चढाय गांडीव धनुषको हाथमें लिया ॥ ३७ ॥ अनेक शस्त्रोंमें मिलाये बाणोंसे सोवरके घरको पिंजरा बना दिया, तिरछे बाण चलाये,

माऽवमंस्था मम ब्रह्मन्वीर्यं त्र्यंबकतोषणम् ॥ मृत्युं विजित्य प्रधने आनेष्ये ते प्रजां प्रभो ॥ ३४ ॥ एवं विश्रंभितो विप्रः फाल्गुनेन परंतप ॥ जगाम स्वगृहं प्रीतः पार्थवीर्यं निशामयन् ॥ ३५ ॥ प्रसूतिकाल आसन्ने भार्याया द्विजसत्तमः ॥ पाहिपाहि प्रजां मृत्योरित्याहार्जुनमातुरः ॥ ३६ ॥ स उपस्पृश्य शुच्यंभो नमस्कृत्य महेश्वरम् ॥ दिव्यान्यस्त्राणि संस्मृत्य सज्यं गांडीवमाददे ॥ ३७ ॥ न्यरुणत्सूतिकाऽगारं शरैर्नानास्त्रयोजितैः ॥ तिर्यगूर्ध्वमधः पार्थश्चकार शरपंजरम् ॥ ३८ ॥ ततः कुमारः संजातो विप्रपत्न्या रुदन्मुहुः ॥ सद्योऽदर्शनमापेदे सशरीरो विहायसा ॥ ३९ ॥ तदाऽह विप्रो विजयं विनिंदन्कृष्णसन्निधौ ॥ मौढ्यं पश्यत मे योऽहं श्रद्दधे क्लीबकत्थनम् ॥ ४० ॥ न प्रद्युम्नो नानिरुद्धो न रामो न च केशवः ॥ यस्य शेकुः परित्रातुं कोऽन्यस्तदवितेश्वरः ॥ ४१ ॥

ऊपरको चलाये और नीचेको चलाकर घरके ऊपर बाणोंका पिंजरा करदिया ॥३८॥ इसके उपरान्त ब्राह्मणकी स्त्रीके उत्पन्न हुआ बालक बारम्बार रुदनकर शीघ्रही शरीर सहित आकाश मार्गमें होकर चलागया और बार देह पडा रहता था, अबकीबार देह भी न रहा ॥ ३९ ॥ उससमय ब्राह्मण श्रीकृष्णचन्द्रके निकटही अर्जुनकी निन्दा करके यह कहनेलगा कि, मेरी मूढता देखो, मैंने इस नपुंसक अर्जुनका कहना सत्य माना ॥४०॥ प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, बलदेवजी और श्रीकृष्णचन्द्र यह सब मिलकर भी जिसकी रक्षा न करसके, उसकी रक्षा करनेको और कौन समर्थ है ? ॥ ४१ ॥

मिथ्यावादी अर्जुनको धिक्कार है, इस अपनी श्लाघा करनेवाले अर्जुनके धनुषको धिक्कार है, यह दुर्बुद्धि दैवके विनाश किये पदार्थको मूर्खतासे बचाना चाहताहै ॥ ४२ ॥ इसप्रकार जब ब्राह्मणने खोटा वचन कहा, तब अर्जुनने योगविद्याको धारणकर यमराज भगवानकी संयमनीपुरीमें शीघ्र प्रवेश किया ॥४३॥ वहाँ यमराजकी पुरीमें पुत्रोंको न देखा, तब वहाँसे अर्जुन इन्द्रकी पुरीमें गया, फिर अग्निकी पुरीमें गया, वहाँसे कुबेरकी पुरीमें गया वायुकी पुरीमें गया, वरुणकी पुरीमें गया, इसके उपरान्त रसातल और स्वर्गमें गया फिर धनुषको उठाये और स्थानोंको गया ॥ ४४ ॥ स्थान ढूंढे परन्तु कहीं ब्राह्मणके पुत्रका पता न मिला, तब प्रतिज्ञासे अर्जुन अग्निमें प्रवेश करनेकी इच्छा करनेलगा, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसे मने करके

धिगर्जुनं मृषावादं धिगात्मश्लाघिनो धनुः ॥ दैवोपसृष्टं यो मौढ्यादानिनीषति दुर्मतिः ॥ ४२ ॥ एवं शपति विप्रर्षौ वि द्यामास्थाय फाल्गुनः ॥ ययौ संयमिनीमाशु यत्रास्ते भगवान्यमः ॥ ४३ ॥ विप्रापत्यमचक्षाणस्तत ऐंद्रीमगात्पुरी म् ॥ आग्नेयीं नैर्ऋतिं सौम्यां वायव्यां वारुणीमथ ॥ रसातलं नाकपृष्ठं धिष्ण्यान्यन्यान्युदायुधः ॥ ४४ ॥ ततोऽलब्ध द्विजसुतो ह्यनिस्तीर्णप्रतिश्रुतः ॥ अग्निं विविक्षुः कृष्णेन प्रत्युक्तः प्रतिषेधता ॥ ४५ ॥ दर्शये द्विजसूनूंस्ते मावज्ञात्मा नमात्मना ॥ ये ते हि कीर्तिं विमलां मनुष्याः स्थापयंति नः ॥ ४६ ॥ इति संभाष्य भगवानर्जुनेन सहेश्वरः ॥ दिव्य स्वरथमास्थाय प्रतीचीं दिशमाविशत ॥ ४७ ॥ सप्त द्वीपान्सप्त सिंधून्सप्तसप्त गिरीनथ ॥ लोकालोकं तथाऽतीत्य विवेश सुमहत्तमः ॥ ४८ ॥ तत्राश्वाः शैब्यसुग्रीवमेघपुष्पबलाहकाः ॥ तमसि भ्रष्टगतयो बभूवुर्भरतर्षभ ॥ ४९ ॥

बोले ॥ ४५ ॥ कि ब्राह्मणके पुत्रको मैं ला दूंगा, तू अग्निमें मत जलै, इसलिये जो तेरी निन्दा करते हैं वेही तुम्हारी निर्मल कीर्त्तिको हमारे साथ पृथ्वीपर निरन्तर गान करैंगे कि, अंतमें श्रीकृष्णके साथ अर्जुनने ब्राह्मणके पुत्रोंको लादी दिया ॥ ४६ ॥ सामर्थ्यवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र इसप्र कार कह और अर्जुनको संग ले अलौकिक अपने रथमें चढ पश्चिमदिशाको चलेगये ॥ ४७ ॥ और सात सात पर्वतके सात द्वीप उल्लंघनकर तथा सात समुद्रोंको और लोकालोक पर्वतोको उल्लंघन कर बडे अंधकारमें घुसगये ॥ ४८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! उस अंधकारमें शैब्य, सुग्रीव,

मेघपुष्प, बलाहक इन रथके घोड़ोंकी गात शिथिल होगई ॥ ४९ ॥ महायोगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने घोड़ोंकी शिथिलगतिको देख हजार सूर्यके तेजवाले अपने सुदर्शन चक्रको रथके आगे चलनेकी आज्ञा दी ॥ ५० ॥ अति घोर सघन प्रकृतिके परिमाण रूप अंधकारको अपनी उत्कृष्ट कांतिसे विदीर्णकर मनके तुल्य वेगवान् सुदर्शनचक्रने प्रत्यंचासे सेनापर श्रीरामचन्द्रके बाणके समान प्रवेश किया ॥ ५१ ॥ चक्रके पीछे गमन करके उस अंधकारसे परे वर्त्तमान श्रेष्ठ व्याप्त भगवान्का प्रकाशरूप देख चकाचौंधीसे अर्जुनने अपने दोनों नेत्र मूँद लिये ॥ ५२ ॥ इसके उपरान्त बड़े पवन चलनेसे उठी लहरोंसे शोभायमान जलमें वह रथ गया, उस जलमें प्रकाशमान् वस्तुमें श्रेष्ठ और दीप्तिमान् सहस्रों मणियोंके खंभ लग रहे हैं, उनसे शोभायमान अद्भुत भवन देखा ॥ ५३ ॥ उस भवनमें बड़ी देहवाले अद्भुत सहस्र मस्तकोंमें मणियोंकी कान्तिसे प्रकाशमान दो सहस्र नेत्रोंसे शोभायमान स्फटिकमणिके श्वेतपर्वतकी तुल्य कांति और श्याम कंठ तथा जिह्वा संयुक्त शेषनागको अर्जुनने देखा ॥ ५४ ॥ उन शेषनागके देहको सुखदायक आसन बनाये बड़े प्रभाववाले पुरुषोंमें श्रेष्ठ उत्तम भूमा पुरुषको शयनकरते अर्जुनने देखा जिनकी वर्षाऊ मेघके समान कान्ति,सुन्दर पीत वस्त्रोंको धारण किये, मुख प्रसन्न मनोहर और बड़े बड़े नेत्र हैं ॥ ५५ ॥

तान्दृष्ट्वा भगवान्कृष्णो महायोगेश्वरेश्वरः ॥ सहस्रादित्यसंकाशं स्वचक्रं प्राहिणोत्पुरः ॥ ५० ॥ तमः सुघोरं गहनं कृतं महद्विदारयद्भूरितरेण रोचिषा ॥ मनोजवं निर्विविशे सुदर्शनं गुणच्युतो रामशरो यथा चमूः ॥ ५१ ॥ द्वारेण चक्रानुपथेन तत्तमः परं परंज्योतिरनंतपारम् ॥ समश्नुवानं प्रसमीक्ष्य फाल्गुनः प्रताडिताक्षो पिदधेऽक्षिणी उभे ॥ ५२ ॥ ततः प्रविष्टः सलिलं नभस्वता बलीयसैजद्बृहदूर्मिभूषणम् ॥ तत्राद्भुतं वै भवनं द्युमत्तमं भ्राजन्मणिस्तंभसहस्रशोभितम् ॥ ५३ ॥ तस्मिन्महाभीममनंतमद्भुतं सहस्रमूर्धन्यफणामणिद्युभिः ॥ विभ्राजमानं द्विगुणोल्वणेक्षणं सिताचलाभं शितिकंठजिह्वम् ॥ ५४ ॥ ददर्श तद्भोगसुखासनं विभुं महानुभावं पुरुषोत्तमोत्तमम् ॥ सांद्रांबुदाभं सुपिशंगवाससं प्रसन्नवक्त्रं रुचिरायतेक्षणम् ॥ ५५ ॥

जिनके केश बड़ी मणियोंसे जड़ित किरीट और कुण्डलोंकी कान्तिसे शोभायमान लंबी सुन्दर आठ भुजा कौस्तुभमणिको धारण करे और भृगुलताके चिह्न संयुक्त वनमाला पहररहे थे ॥ ५६ ॥ सुनंद, नंद, मुख्य अपने पार्षद और मूर्त्तिमान चक्रादि अपने शस्त्र और पुष्टि, श्री, कीर्त्ति, माया तथा समस्त अणिमादिक विभूतियोंसे सेवित ब्रह्मादिकोंके पालन करनेवाले॥५७॥इस प्रकार अनन्तभूमा भगवान्‌के दर्शनकर सब लोकोंके पति श्रीकृष्णचन्द्रने अपने स्वरूपको प्रणाम किया और भयभीत अर्जुनने भी प्रणाम किया, इसके उपरान्त श्रीकृष्ण और अर्जुनको हाथ जोड़े खड़ा देख वह पुरुष गंभीर वाणीसे मुसकातेहुए बोले ॥ ५८ ॥ कि, तुम्हारे देखनेके लिये ब्राह्मणके पुत्रोंको मैं ले आयाहूं, पृथ्वीमें मेरी कलासे अवतीर्णहुए

**महामणिव्रातकिरीटकुंडलप्रभापरिक्षिप्तसहस्रकुंतलम् ॥ प्रलंबचार्वष्टभुजं सकौस्तुभं श्रीवत्सलक्ष्म्या वनमालयावृतम् ॥ ५६ ॥ सुनंदनंदप्रमुखैः स्वपार्षदैश्चक्रादिभिर्मूर्तिधरैर्निजायुधैः ॥ पुष्ट्या श्रिया कीर्त्यजयाऽखिलर्द्धिभिर्निषेव्यमाणं परमेष्ठिनां पतिम् ॥ ५७ ॥ ववंद आत्मानमनंतमच्युतो जिष्णुश्च तद्दर्शनजातसाध्वसः ॥ तावाह भूमा परमेष्ठिनां प्रभुर्बद्धांजली सस्मितमूर्जया गिरा ॥ ५८ ॥ द्विजात्मजा मे युवयोर्दिदृक्षुणा मयोपनीता भुवि धर्मगुप्तये ॥ कलावतीर्णाववनेर्भरासुरान्हत्वेह भूयस्त्वरयेतमंति मे ॥ ५९ ॥ पूर्णकामावपि युवां नरनारायणावृषी ॥ धर्ममाचरतां स्थित्यै ऋषभौ लोकसंग्रहम् ॥ ६० ॥ इत्यादिष्टौ भगवता तौ कृष्णौ परमेष्ठिना ॥ ओमित्यानम्य भूमानमादाय द्विजदारकान् ॥ ६१ ॥ न्यवर्ततां स्वकं धाम संप्रहृष्टौ यथागतम् ॥ विप्राय ददतुः पुत्रान्यथारूपं यथावयः ॥ ६२ ॥ निशाम्य वैष्णवं धाम पार्थः परमविस्मितः ॥ यत्किंचित्पौरुषं पुंसां मेने कृष्णानुकंपितम् ॥ ६३ ॥**

तुम पृथ्वीके ऊपर बोझरूप असुरोंको मार शीघ्र मेरे पास आजाओ ॥ ५९ ॥ तुम दोनों पूर्ण मनोरथ महाश्रेष्ठ नरनारायण ऋषि हो तो भी लोकोंको शिक्षा करनेके लिये धर्म करते हो ॥ ६० ॥ श्रेष्ठ आसनपर विराजमान भगवान् भूमापुरुषने जब इस प्रकार आज्ञा दी तो श्रीकृष्णचन्द्र अर्जुन भूमापुरुषको प्रणामकर ब्राह्मणके बालकोंको संग ले अपने धाम द्वारकापुरीमें आये और उन्होंने ब्राह्मणको उसी अवस्था और रूप वाले पुत्र देदिये ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र का प्रभाव देख अर्जुनने महाआश्चर्य मानकर पुरुषमें जो कुछ पराक्रम है सो श्रीकृष्णचन्द्रकी

कृपासेही है यह निश्चय किया ॥ ६३ ॥ इसप्रकार अनेक पराक्रम इस संसारमें दिखाकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जगत्के विषयोंको भोग किया और बड़े यज्ञोंसे यजन किया ॥ ६४ ॥ समयके अनुसार धर्ममार्गमें स्थित हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने ब्राह्मणसे आदि ले सब प्रजाके मनोरथको जैसे ॥ वर्षासे पृथ्वीको पूर्ण करते हैं उसीप्रकार पूर्ण किया ॥ ६५ ॥ अधर्मी राजाओंको मारकर और कितनोंको अर्जुन भीमसेनादिकोंके द्वारा घात कराया धर्मपुत्र युधिष्ठिरादि धार्मिक राजाओंके द्वारा अनायास संसारमें धर्म प्रवृत्त किया ॥ ६६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां श्रीकृष्णचरित्रवर्णनं नामैकोननवतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥ दोहा—नब्बेके अध्यायमें, यदुकुलको

इतीदृशान्यनेकानि वीर्याणीह प्रदर्शयन् ॥ बुभुजे विषयान्ग्राम्यानीजे चात्यूर्जितैर्मखैः ॥ ६४ ॥ प्रववर्षाखिलान्कामान्प्रजासु ब्राह्मणादिषु ॥ यथाकालं यथैवेंद्रो भगवाञ्श्रैष्ठ्यमास्थितः ॥ ६५ ॥ हत्वा नृपानधर्मिष्ठान्घातयित्वाऽर्जुनादिभिः ॥ अंजसा वर्तयामास धर्मं धर्मसुतादिभिः ॥ ६६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे द्विजकुमारानयनं नाम नवाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सुखं स्वपुर्यां निवसन्द्वारकायां श्रियः पतिः ॥ सर्वसंपत्समृद्धायां जुष्टायां वृष्णिपुङ्गवैः ॥ १ ॥ स्त्रीभिश्चोत्तमवेषाभिर्नवयौवनकांतिभिः ॥ कंदुकादिभिर्हर्म्येषु क्रीडंतीभिस्तडिद्द्युभिः ॥ २ ॥ नित्यं संकुलमार्गायां मदच्युद्भिर्मतंगजैः ॥ स्वलंकृतैर्भटैरश्वै रथैश्च कनकोज्ज्वलैः ॥ ३ ॥ उद्यानोपवनाढ्यायां पुष्पितद्रुमराजिषु ॥ निर्विशद्भृङ्गविहगैर्नादितायां समंततः ॥ ४ ॥

विस्तार ॥ हरिलीला सक्षेपसे, वरणों बारम्बार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित! संपूर्ण संपत्तियोंसे भरी और श्रेष्ठ यादवोंसे सेवित द्वारकापुरीमें ॥ १ ॥ जहाँ नवयौवनकी शोभासे शोभायमान और विजलीके समान कान्तिवाली स्त्रियें महलोंमें गेंद क्रीड़ा कर रही हैं और शृंगारसे मनोहर वेष धारण कररही हैं ॥ २ ॥ जहाँके मार्गोंमें मद चुवाते हाथी और उत्तम वेषकिये योद्धा घोड़े और सुवर्णसे दीप्तिमान् रथोंकी सदा भीड़ बनी रहती है ॥ ३ ॥ जहाँ फूलसंयुक्त अत्यन्त शोभायमान बगीचे लगरहे हैं, और फूलेहुए वृक्षोंकी पंक्तियोंमें

चारों ओरसे भौंरे और पक्षी निरन्तर गुंजार करते रहते हैं ॥४॥ ऐसी द्वारकापुरीमें सोलह सहस्र पत्नियोंके प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रने जितने स्त्रियोंके जितने सम्पन्न महलहैं, उनमें उतनेही विचित्ररूप धारणकर उनके संग रमण किया ❋ ॥ ५ ॥ इन घरोंमें फूलेहुए उत्पल, कह्लार,

**रेमे षोडशसाहस्रपत्नीनामेकवल्लभः ॥ तावद्विचित्ररूपोऽसौ तद्गेहेषु महर्द्धिषु ॥ ५ ॥ प्रोत्फुल्लोत्पलकह्लारकुमुदांभोजरेणुभिः ॥ वासितामलतोयेषु कूजद्द्विजकुलेषु च ॥ ६ ॥ विजहार विगाह्यांभो ह्रदिनीषु महोदयः ॥ कुचकुंकुमलिप्तांगः परिरब्धश्च योषिताम् ॥ ७ ॥ उपगीयमानो गंधर्वैर्मृदंगपणवानकान् ॥ वादयद्भिर्मुदा वीणां सूतमागधवंदिभिः ॥ ८ ॥**

कुमुद, अंभोज, परागकी सुगंधियुक्त निर्मल जलवाले सरोवरोंमें पक्षियोंके समूह शब्द कररहे ॥ ६ ॥ स्त्रियोंके आलिंगनसे कुचोंकी केशर जिनके लगरही, ऐसे महाप्रतापी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सरोवरोंके भीतर विहार करते हैं ॥ ७ ॥ मृदंग, ढोलक आदि बाजे और वीणाओंको गंधर्वगण

---

❋ **शंका**—श्रीकृष्ण भगवान् अपनी स्त्रियोंके साथ मनुष्योंके समान क्रीडा क्यों करते थे ?

**उत्तर**—श्रीकृष्णने विचार किया कि, अब कलियुगके आनेके थोडेही दिन और रहे हैं, जब कलियुग आवेगा तो कलियुगमें बडे बडे दुष्ट अधर्मी मनुष्य जन्मैंगे और अपनी स्त्रियोंको छोडकर दूसरी स्त्रियोंसे मन लगावेंगे और उनहींको अनेक २ प्रकारके वस्त्र आभूषण पहिरावेंगे और अपनी स्त्रियोंको भरकर पेट रोटीभी न देंगे और हरेक वस्तुको तरसावेंगे और बात बातोंमें लात और घूसोंसे मार लगावेंगे तब वेदमें जो विवाहिता स्त्री पुरुषोंका धर्म लिखा है सो सब नष्ट हो जायगा तब सनातन धर्म नष्ट हुए पीछे सब प्रजा वर्णसंकर होजायगी, तब पृथ्वी रसातलके जानेकी इच्छा करेगी, तब मुझको अवतार लेना पडेगा ऐसा भगवान् विचारके कलियुगमें जो मनुष्य उत्पन्न होवेंगे उन मनुष्योंको सिखानेके लिये और कलियुगमें स्त्रियोंकी रक्षा करनेकेलिये अपनी स्त्रियोंके साथ अत्यन्त क्रीडा और विहार करते थे श्रीकृष्णने विचारा कि अपनी स्त्रियोंके क्रीडाको कलियुगकें मनुष्य सुनके जारकर्म छोडके अपनी अपनी स्त्रियोंके साथ इसीप्रकार विहार करेंगे और आदर सत्कार सहित उनका पूजन करेंगे और अपनी स्त्री गृहस्थीमें परमोत्तम हैं, क्योंकि श्रीकृष्णने भी उनके साथ अत्यन्त प्रीति की थी इसीप्रकार हम भी उनसे प्यार करें और जो परमोत्तम न होती तो श्रीकृष्ण अपनी स्त्रियोंका सन्मान क्यों करते इसलिये श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी स्त्रियोंके साथ क्रीडा की थी कामदेवके वश होकर नहीं की थी ।

बजाय रहेहैं, और सूत, मागध, बंदीजन स्तुति कररहेहैं ॥ ८ ॥ हँसती हुई स्त्रियें अपनी २ पिचकारियोंसे भिजोती और श्रीकृष्णचन्द्र भी स्त्रियों को छिडकते यक्षराज कुबेरके समान क्रीडा करनेलगे ॥ ९ ॥ भीजे वस्त्रोंसे उर, कुच, प्रगटहोने और ढीली चोटियोंमेंसे फूल गिरनेसे स्त्रियें पिचकारीसे बचनेके कारण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आलिंगन करतेही कामदेवके उत्सवसे प्रकाशमान मुखवाली होगईं और भगवान्को भिजोती शोभा पानेलगीं ॥ १० ॥ स्त्रियोंके स्तनोंकी केशरसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी माला भरगई और हाथिनियोंके संग विहार करनेवाले हाथीके समान शोभायमान होनेलगे ॥ ११ ॥ नट और नाचनेवालियोंको गीत गाने तथा बाजे बजाकर जीविका करनेवालोंको श्रीकृष्णचन्द्र और

सिच्यमानोऽच्युतस्ताभिर्हसंतीभिः स्म रेचकैः ॥ प्रतिषिंचन्विचिक्रीडे यक्षीभिर्यक्षराडिव ॥ ९ ॥ ताः क्लिन्नवस्त्रविवृतोरुकुचप्रदेशाः सिंचंत्य उद्धृतबृहत्कबरप्रसूनाः ॥ कांतं स्म रेचकजिहीरषयोपगुह्य जातस्मरोत्सवलसद्वदना विरेजुः ॥ १० ॥ कृष्णस्तु तत्स्तनविषज्जितकुंकुमस्रक्क्रीडाभिषंगधुतकुंतलवृंदबंधः ॥ सिंचन्मुहुर्युवतिभिः प्रतिषिच्यमानो रेमे करेणुभिरिवेभपतिः परीतः ॥ ११ ॥ नटानां नर्तकीनां च गीतवाद्योपजीविनाम् ॥ क्रीडालंकारवासांसि कृष्णोऽदात्तस्य च स्त्रियः ॥ १२ ॥ कृष्णस्यैवं विहरतो गत्यालापेक्षितस्मितैः ॥ नर्मक्ष्वेलिपरिष्वंगैः स्त्रीणां किल हृता धियः ॥ १३ ॥ ऊचुर्मुकुंदैकधियो गिर उन्मत्तवज्जडम् ॥ चिंतयंत्योऽरविंदाक्षं तानि मे गदतः शृणु ॥ १४ ॥ महिष्य ऊचुः ॥ कुररि विलपसि त्वं वीतनिद्रा न शेषे स्वपिति जगति रात्र्यामीश्वरो गुप्तबोधः ॥ वयमिव सखि कच्चिद्गाढनिर्भिन्नचेता नलिननयनहासोदारलीलेक्षितेन ॥ १५ ॥

उनकी स्त्रियोंने क्रीड़ा करनेके अलंकार और वस्त्र दिये ॥ १२ ॥ इसप्रकार विहार करते भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी चलनि, बोलनि मुसकानि और हास्यकी वार्त्ता, क्रीड़ा, आलिंगनसे स्त्रियोंकी बुद्धि हरगईथी ॥ १३ ॥ हे राजन् ! मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रमें बुद्धिवाली एक स्त्रीने पहले चुप होय फिर भगवान् वासुदेवका ध्यानकर, उन्मत्त हो जड़की नाईं जो वचन कहेथे, उन वचनोको मैं वर्णन करताहूं, तुम सुनो ॥ १४ ॥ स्त्रियें बोलीं कि, हे टिटहरी ! संसारमें गुप्तबोध भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तो शयन कररहेहैं और तू निद्रारहित हो विलाप करके उनकी नींदमें बाधा देतीहै,

तू शयन नहीं करती, सो यह सत्य नहीं, हे सखी ! क्या हमारीही नाईं कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्रका हास्य लीला पूर्वक चितवनसे तेरा चित्त बँधगया है, इसीसे पुकारतीहै ? ॥ १५ ॥ हे चकवी ! तैंने क्यों नेत्र मूँदलिये हैं, रात्रिमें पतिको न देखनेसे करुणाके मारे रुदन करती है, अथवा दास्यभावमें प्राप्त हुई हमारी समान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकी प्रसादी माला अपनी चोटीपर चढ़ानेकी इच्छा करती है, क्या इसीलिये रोती है ? ॥१६॥ हे समुद्र ! निद्राके न आनेसे क्या तुझेभी प्रजागर होगया, जो सदा चिल्लाता रहता है ! अथवा हमारीसी दशा तेरी भी है जैसे भोगसे मुकुन्दने हमारे कुचोंकी केशर लेली है, क्या इसी प्रकार तुझेभी मथकर तुझमेंसे लक्ष्मी और कौस्तुभमणि निकालही है ? ॥ १७ ॥ हे

नेत्रे निमीलयसि नक्तमदृष्टबंधुस्त्वं रोरवीषि करुणं बत चक्रवाकि ॥ दास्यं गता वयमिवाच्युतपादजुष्टां किं वा स्रजं स्पृहयसे कबरेण वोढुम् ॥ १६ ॥ भोभोः सदा निष्टनसे उदन्वन्नलब्धनिद्रोऽधिगतप्रजागरः ॥ किं वा मुकुंदापहृतात्मलाञ्छनः प्राप्तां दशां त्वं च गतो दुरत्ययाम् ॥१७॥ त्वं यक्ष्मणा बलवताऽसि गृहीत इंदो क्षीणस्तमो न निजदीधितिभिः क्षिणोऽषि ॥ कच्चिन्मुकुंदगदितानि यथा वयं त्वं विस्मृत्य भोः स्थगितगीरुपलक्ष्यसे नः ॥१८॥ किं त्वाचरितमस्माभिर्मलयानिल तेऽप्रियम् ॥ गोविंदापांगनिर्भिन्ने हृदीरयसि नः स्मरम् ॥ १९ ॥ मेघ श्रीमंस्त्वमसि दयितो यादवेंद्रस्य नूनं श्रीवत्सांकं वयमिव भवान्ध्यायति प्रेमबद्धः ॥ अत्युत्कंठः शबलहृदयोऽस्मद्विधो बाष्पधाराः स्मृत्वा स्मृत्वा विसृजसि मुहुर्दुःखदस्तत्प्रसंगः ॥ २० ॥

चन्द्रमा ! जान पड़ता है कि, तुझे बलिष्ठ क्षयके रोगने ग्रहण करलिया है, इसीकारण क्षीणताको प्राप्त हुआहै, अपनी किरणोंसे अंधकारको दूर नहीं करता, हमारीही समान मुकुन्दकी रहस्य वार्त्ताओंको भूल उसी चिन्ताके मारे क्षीण होगया है और हमें निश्चय है कि तेरी वाणीभी हमारी समान बंद होगई है। ॥१८॥ हे मलयाचलके पवन ! हमने ऐसा क्या तेरा अप्रिय कार्य किया है ? जिससे तू गोविन्दके अंगमें लगकर हमारे हृदयमें कामाग्निको प्रगट करता है ॥१९ ॥ हे मेघ ! हे श्रीमन् ! हम जानती हैं तू यादवोंके इन्द्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका प्यारा मित्र है, इसीलिये जो ताप दूर करनेको भगवान्में गुण है सो तुझमें भी है, सो हमारे समान भगवान्के प्रेममें बँधकर तूभी नारायणका चिंतवन करता है, क्योंकि तेरे हृदयमें जो अति

उत्कंठा है इससे भृगुलताके चिह्नवाले श्रीकृष्णका स्मरणकर हमारे समान अश्रुकी धारा बहाताहै, तेरा हृदय भी श्याम होरहाहै तैने उनके संग मित्रता क्यों करी ? उनका संग तो दुःखदायी ही है ॥ २० ॥ हे शोभायमान कंठवाले कोकिल ! मृतकको जिलानेवाली कोमल वाणीसे प्यारी बातें करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे वचन कहती हैं तेरा मैं क्या प्रिय करूं, सो मुझसे कह ॥२१॥ हे उदारबुद्धे ! हे पर्वत ! तू चलता और बोलताभी नहीं है, और बड़ी चिन्ता करता है, जैसे वसुदेवनंदनके चरण हम अपने हृदयमें धरनेकी चाहना करती हैं, उसी प्रकार तू भी अपने शिखरपर धरनेकी इच्छा करता है, यदि धरेगा तो हमारीसी दशा तेरी भी होगी ॥२२॥ हे समुद्रपत्नियो नदियो ! इस समय ग्रीष्मके आनेसे मेघद्वारा समुद्रका जल न पानेसे दुर्बल, सूखे ह्रद और कमलोंकी शोभासे हीन होगई हो, धारा वर्षाकर तुम्हें आनन्द नहीं देती, यह बडा कष्ट है, इसीसे

प्रियरावपदानि भाषसेऽमृतसंजीविकयाऽनया गिरा ॥ करवाणि किमद्य ते प्रियं वद मे वल्गितकंठ कोकिल ॥ २१ ॥ न चलसि न वदस्युदारबुद्धे क्षितिधर चिंतयसे महांतमर्थम् ॥ अपि बत वसुदेवनंदनांघ्रिं वयमिव कामयसे स्तनैर्विधर्तुम् ॥२२॥ शुष्यद्ध्रदाः कृशतरा बत सिंधुपत्न्यः संप्रत्यपास्तकमलश्रिय इष्टभर्तुः ॥ यद्वद्वयं यदुपतेः प्रणयावलोकमप्राप्य मुष्टहृदयाः पुरुकर्शिताः स्म ॥ २३ ॥ हंस स्वागतमास्यतां पिब पयो ब्रूह्यंग शौरेः कथां दूतं त्वां नु विदाम कच्चिदजितः स्वस्त्यास्त उक्तं पुरा ॥ किं वा नश्चलसौहृदः स्मरति तं कस्माद्भजामो वयं क्षौद्रालापय कामदं श्रियमृते सैवैकनिष्ठा स्त्रियाम् ॥ २४ ॥

तुम्हारे हृदय सूखकर लट गये हैं, जैसे वांछित पति यदुपति श्रीकृष्णचन्द्रकी स्नेहभरी चितवनके पडे विना हमारे हृदय चुरायेजानेसे हम दुर्बल होगई हैं ॥ २३ ॥ अकस्मात् आये हंसको दूत कल्पना करके कहती हैं कि, हे हंस ! आप अच्छे आये ! आओ विराजो, पयपान करो; श्रीकृष्णचन्द्रकी वार्ता कहो, आप दूतबनकर आयेहो सो हमको विदितहै, श्रीकृष्णचन्द्र भलीप्रकार तो हैं ? क्षणिकप्रीति रखनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र आपही हमसे जो कुछ कहगये थे उसका किसी समय स्मरण करते हैं ? हे दूत ! हमारा भगवान् वासुदेवसे क्या अर्थ ? जो हमें कामके सुखके लिये बुलाते हों तो उन्हींको हमारे निकट बुलाकर लेआ, परन्तु यह बात है कि, लक्ष्मी हमसे छलकर श्रीकृष्णचन्द्रकी सेवा करती है, इसकारण लक्ष्मी

रहित श्रीकृष्णचन्द्रकोही बुलाकर ला, कमला एकनिष्ठावाली है, सो उसको किसप्रकार छोड़ा जाय, यदि तेरे मनमें यह बात हो तो क्या स्त्रियोंमें केवल लक्ष्मीही निष्ठावाली है, क्या हम वैसी नहीं ? ॥ २४ ॥ योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें इसप्रकार भावकर श्रीकृष्णचन्द्रकी स्त्रियें वैष्णवगतिको प्राप्त हुईं ॥ २५ ॥ जो श्रीकृष्णचन्द्रका कीर्त्तन करने और श्रवण करनेसेही स्त्रियोंके मनको हर लेते हैं और जो दर्शन करने वालियोंके मनको हर लें तो क्या आश्चर्य है ? ॥ २६ ॥ हे राजन् ! जो स्त्री जगत्के गुरु श्रीकृष्णचन्द्रको अपना पति मान प्रेमपूर्वक उनकी चरण आदि सेवा करती थीं, उनका तप और भाग्य कहाँतक वर्णन करैं ? ॥ २७ ॥ इसप्रकार साधुओंकी गति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, वेदविहित धर्मका

इतीदृशेन भावेन कृष्णे योगेश्वरेश्वरे ॥ क्रियमाणेन माधव्यो लेभिरे परमां गतिम् ॥ २५॥ श्रुतमात्रोऽपि यः स्त्रीणां प्रसह्याकर्षते मनः ॥ उरुगायोरुगीतो वा पश्यंतीनां कुतः पुनः ॥ २६ ॥ याः संपर्यचरन्प्रेम्णा पादसंवाहनादिभिः ॥ जगद्गुरुं भर्तृबुद्धया तासां किं वर्ण्यते तपः ॥ २७ ॥ एवं वेदोदितं धर्ममनुतिष्ठन्सतां गतिः ॥ गृहं धर्मार्थकामानां मुहुश्चादर्शयत्पदम् ॥ २८ ॥ आस्थितस्य परं धर्मं कृष्णस्य गृहमेधिनाम् ॥ आसन्षोडशसाहस्रं महिष्योष्टशताधिकम् ॥ २९ ॥ तासां स्त्रीरत्नभूतानामष्टौ याः प्रागुदाहृताः ॥ रुक्मिणीप्रमुखा राजंस्तत्पुत्राश्चानुपूर्वशः ॥ ३० ॥ एकैकस्यां दशदश कृष्णोऽजीजनदात्मजान् ॥ यावत्य आत्मनो भार्या अमोघगतिरीश्वरः ॥ ३१ ॥ तेषामुद्दामवीर्याणामष्टादश महारथाः ॥ आसन्नुदारयशसस्तेषां नामानि मे शृणु ॥ ३२ ॥

अनुष्ठानकर घरमें रह धर्म, अर्थ, विषय सेवन करनेवाले संसारी पुरुषोंको बारम्बार दिखाया ॥ २८ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गृहस्थियोंके उत्तम धर्मका पालन करते थे, उस समय भगवान्के सोलह सहस्र एकसौ आठ (१६१०८) रानियें थीं ॥ २९ ॥ हे राजन् ! स्त्रियोंमें रत्नके समान सोलह हजार एकसौ आठ रानियोंमें रुक्मिणीसे आदिले आठ पटरानी थीं, जिनके पुत्रोंके नाम भी पहले वर्णन कर चुके हैं ॥ ३० ॥ अप्रमेयगति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके जितनी भार्या थीं, सो एक एक भार्यामें दश दश पुत्रोंको उत्पन्न किया, वे सब मिलकर एक लाख इकसठ हजार और अस्सी १६१०८० हुये ॥ ३१ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! उनमें बड़े पराक्रमी उदार और यशस्वी अठारह १८ महारथी हुये, उनके नाम सुनो ॥ ३२ ॥

यथा प्रद्युम्न अनिरुद्ध, दीप्तिमान, भानु, सांब, मधु, बृहद्भानु, चित्रभानु, वृक, अरुण ॥३३॥ पुष्कर, वेबाहु, श्रुतदेव, सुनंदन, चित्रबाहु, विरूप, कवि और न्यग्रोध॥३४॥हे राजन! मधुदैत्यके मारनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सब पुत्रोंमें रुक्मिणीके पुत्र प्रद्युम्नजी श्रीकृष्णचन्द्रके समान गुणी हुये॥३५॥महारथी प्रद्युम्नजीने रुक्मीकी पुत्रीसे विवाह किया, उन प्रद्युम्नजीसे रुक्मीकी पुत्रीमें दशहजार हाथियोंके बलवाले अनिरुद्ध पुत्र हुये॥३६॥ अनिरुद्धने रुक्मीकी पोती रोचनाको व्याहा उस रोचनामें अनिरुद्धके वज्रनाभ पुत्र हुआ, जो वज्रनाभ प्रभासक्षेत्रकी मुशललीलामें शेष रहा॥३७॥ उस वज्रनाभके प्रतिबाहु पुत्र हुआ, प्रतिबाहुके सुबाहु हुआ, सुबाहुके शांतसेन हुआ और शांतसेनके शतसेन हुआ ॥ ३८ ॥ इस यदुकुलमें धनहीन

प्रद्युम्नश्चानिरुद्धश्च दीप्तिमान्भानुरेव च ॥ सांबो मधुर्बृहद्भानुश्चित्रभानुर्वृकोऽरुणः ॥ ३३ ॥ पुष्करो देवबाहुश्च श्रुतदेवः सुनंदनः ॥ चित्रबाहुर्विरूपश्च कविर्न्यग्रोध एव च ॥३४॥ एतेषामपि राजेंद्र तनुजानां मधुद्विषः ॥ प्रद्युम्न आसीत्प्रथमः पितृवद्रुक्मिणीसुतः ॥ ३५ ॥ स रुक्मिणो दुहितरमुपयेमे महारथः ॥ तस्मात्सुतोऽनिरुद्धोऽभून्नागायुतबलान्वितः ॥३६॥ स चापि रुक्मिणः पौत्रीं दौहित्रो जगृहे ततः ॥ वज्रस्तस्याभवद्यस्तु मौसलादवशेषितः ॥३७॥ प्रतिबाहुरभूत्तस्मात्सुबाहुस्तस्य चात्मजः ॥ सुबाहोः शांतसेनोऽभूच्छतसेनस्तु तत्सुतः ॥ ३८ ॥ न ह्येतस्मिन्कुले जाता अधना अबहुप्रजाः ॥ अल्पायुषोऽल्पवीर्याश्च अब्रह्मण्याश्च जज्ञिरे ॥ ३९ ॥ यदुवंशप्रसूतानां पुंसां विख्यातकर्मणाम् ॥ संख्या न शक्यते कर्तुमपि वर्षायुतैर्नृप ॥४०॥ तिस्रः कोट्यः सहस्राणामष्टाशीतिशतानि च ॥ आसन्यदुकुलाचार्याः कुमाराणामिति श्रुतम् ॥ ४१ ॥संख्यानं यादवानां कः करिष्यति महात्मनाम् ॥ यत्रायुतानामयुतलक्षेणास्ते स आहुकः ॥ ४२ ॥

प्रजाहीन किसीने जन्म नहीं लिया और थोड़ी आयु पराक्रम रहित ब्राह्मणोंका भक्तिहीन ऐसा कोई उत्पन्न नहीं हुआ ॥ ३९ ॥ हे राजा परीक्षित ! यदुवंशमें उत्पन्नहुये विख्यातकर्मा पुरुषोंकी संख्या दशहजार वर्षोंमें भी कहनेको समर्थ नहीं होसक्ते ॥ ४० ॥ क्योंकि तीन करोड आठ सहस्र आठसौ ३०००८८०० यदुकुलके बालकोंको पढ़ानेवाले आचार्य नियत थे, यह मैंने सुनाहै ॥४१॥ महात्मा यादवोंकी संख्या कौन कर सकता है ? क्योंकि जिस कुलमें हजारोंके दशहजार उनके लाख इतने यादवोंको लेकर द्वारकापुरीमें उग्रसेनने वास किया ॥ ४२ ॥

देवता और असुरोंके युद्धमें मरे दारुण दैत्यही मनुष्योंमें उत्पन्न होकर गर्ववंत होकर प्रजाको बाधा देनेलगे थे ॥ ४३ ॥ हे महाभागवत परीक्षित ! उन असुरोंको दंड देनेके लिये हरि भगवान्की आज्ञा पाय देवताओंने यदुकुलमें अवतार लियाथा ॥ ४४ ॥ उन यादवोंकी प्रभुतामें भगवान्ही प्रमाण हुए, उन श्रीकृष्णचन्द्रके आज्ञानुवर्ती सब यादव हो वृद्धिको प्राप्तहुए ॥ ४५ ॥ सोते, बैठते, बोलते, क्रीडा, स्नान, भोजनादि कर्म करते श्रीकृष्णचन्द्रमें चित्त लगाये यादवोंने अपने आत्माको नहीं जाना॥४६॥उससे प्रथम श्रीगंगाजीही अधिक तीर्थ रही, जब यादवोंमें श्रीकृष्णचन्द्रका यशरूपी तीर्थ प्रगट हुआ तबसे अपने चरणोदकरूप गंगातीर्थको भी न्यून करने लगे और आपही संपूर्ण तीर्थोंके ऊपर विराजनेवाले भगवान्

देवासुराहवहता दैतेया ये सुदारुणाः ॥ ते चोत्पन्ना मनुष्येषु प्रजा दृप्ता बबाधिरे ॥ ४३ ॥ तन्निग्रहाय हरिणा प्रोक्ता देवा यदोः कुले ॥ अवतीर्णाः कुलशतं तेषामेकाधिकं नृप ॥ ४४ ॥ तेषां प्रमाणं भगवान्प्रभुत्वेनाभवद्धरिः ॥ ये चानुवर्तिनस्तस्य ववृधुः सर्वयादवाः ॥ ४५ ॥ शय्यासनाटनालापक्रीडास्नानादिकर्मसु ॥ न विदुः सन्तमात्मानं वृष्णयः कृष्णचेतसः ॥ ४६ ॥तीर्थं चक्रे नृपोनं यदजनि यदुषु स्वःसरित्पादशौचं विद्विट्स्निग्धाः स्वरूपं ययुरजित पराः श्रीर्यदर्थेऽन्ययत्नः ॥ यन्नामाऽमंगलघ्नं श्रुतमथ गदितं यत्कृतो गोत्रधर्मः कृष्णस्यैतन्न चित्रं क्षितिभरहरणं कालचक्रायुधस्य ॥ ४७ ॥ जयति जननिवासो देवकीजन्मवादो यदुवरपरिषत्स्वैर्दोर्भिरस्यन्नधर्मम् ॥ स्थिरचरवृजिनघ्नः सुस्मितः श्रीमुखेन व्रजपुरवनितानां वर्धयन्कामदेवम् ॥ ४८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रने जिन पुरुषोंसे वैर किया और जिसने स्नेह किया वह भी तद्रूपको प्राप्त हुए. देखो ! जिस लक्ष्मीके लिये ब्रह्मादिक उपाय करते हैं, सो किसीको प्राप्त नहीं हुई, वह लक्ष्मी भी श्रीकृष्णचन्द्रको त्यागकर कहीं नहीं जाती, जिन श्रीकृष्णचन्द्रका नाम श्रवण करनेसे अथवा कथन करनेसे सब पापोंका नाश कर देताहै, फिर उनके स्वरूपका तो कहनाही क्या है ! और ऋषियोंके वंशमें धर्म चलाया काल चक्र आयुधधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको दुष्टोंका मारना और पृथ्वीका बोझ उतारना, यह कुछ आश्चर्य नहीं है ॥ ४७ ॥ सब जीवोंमें अंतर्यामीरूप होकर वास करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सर्वदा उत्कर्षतापूर्वक विराजमान हैं, देवकीमें जन्म हुआ, यह तो कथनही मात्र है, श्रेष्ठ यदुवंशियोंसे सेवित इच्छामात्रसे अध

र्मके नाश करनेमें समर्थ है परन्तु तोभी क्रीडाके लिये अपनी भुजाओंसे अधर्मको दूरकर स्थावर, जंगम सब जीवोंका दुःख दूरकर सुन्दर मुसकान युक्त अपने श्रीमुखसे व्रजकी स्त्री गोपिका और पुरी मथुरा द्वारका की स्त्रियोंको कामदेव बढ़ानेवाले सर्वदा विराजमान रहते हैं, ऐसे सर्वोत्तम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी जय हो ॥ ४८ ॥ अपने धर्मकी रक्षा करनेके लिये मत्स्य कूर्मादिक अवतार धारण करनेवाले, यादवोंमें उत्तम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जो जो रूप धरकर योग्य कर्म कियेथे, उनको सुनकर पुरुष पापकर्मसे छूट जाता है ॥ ४९ ॥ तीनों कालमें बड़ी मुक्तिके देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी शोभायमान कथाका श्रवण कीर्त्तन और विचार करके पुरुष कालकी गतिरहित भगवान्के धामको प्राप्त होता है, यह श्रवण करके चक्रवर्त्ती राजा भी राज्य त्याग श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्तिके लिये ग्रामके बाहर वनको चलेगये ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टादश

इत्थं परस्य निजवर्त्मरिरक्षयाऽऽत्तलीलातनोस्तदनुरूपविडंबनानि ॥ कर्माणि कर्मकषणानि यदूत्तमस्य श्रूयादमुष्य पदयोरनुवृत्तिमिच्छन् ॥ ४९ ॥ मर्त्यस्तयानुसवमेधितया मुकुंदश्रीमत्कथाश्रवणकीर्तनचिंतयैति ॥ तद्धाम दुस्तरकृतांतजवापवर्गं ग्रामाद्वनं क्षितिभुजोऽपि ययुर्यदर्थाः ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां दशमस्कंधोत्तरार्द्धे कृष्णचरितानुवर्णनं नाम नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥ ॥ दशमस्कन्धः समाप्तः ॥

साहस्र्यां संहितायां दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां श्रीकृष्णचन्द्रानन्दकन्दचरित्रवर्णनं नाम नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥ इति भाषाटीकासमेत दशमस्कन्ध समाप्त ॥ १० ॥ दोहा—श्रीकृष्णदासात्मज, खेमराज गुणग्राम । विद्वत्तम उपकारचित, सकल सुलक्षणधाम ॥ १ ॥ कहाँ होतहैं जगतमें, ऐसे पुरुष उदार । देशदेशमें छै रह्यो, जिनको सुयश प्रचार ॥ २ ॥ कुटुंब सहित रक्षा करें, जिनकी श्रीजगदीश । बार बार यह देत हैं, शालिग्राम अशीश ॥ ३ ॥ भई दशमस्कन्धकी, भाषा पूरण आज । विरची शालिग्राम कवि, सुमिरि श्रीव्रजराज ॥ ४ ॥



इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजेन क्षेमराजेन स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणयन्त्रालयेऽङ्कयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते दशमस्कन्धोत्तरार्धं समाप्तम् ॥

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते एकादशस्कंधप्रारम्भः ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ दोहा–जय गणेश वारणवदन, विघ्नहरण सुखमूल । अनुपम भाल विशाल मुख, सोहत हाथ त्रिशूल ॥ १ ॥ जय जगजननी शारदा, सुखदानी गुणखान ॥ शीघ्र पूर्ण हो भागवत, दीजै यह वरदान ॥२॥ जय शिवकाशीनाथ पद, करन अनाथ सनाथ ॥ बारबार वर माँगिहौं, तिन पर धरकर माथ ॥३॥ सो०–जय हरि कृपानिधान, अधम उधारन सुखसदन । भाषत वेद पुरान, अस दयालु नहिं दूसरो ॥ १ ॥ प्रभुपद पोतहिं पाय, अगम अथाह भवाम्बुनिधि । मोसम पतित निकाय, तरन चहत गोपद सरिस ॥ २ ॥ दोहा–गुरुपद रज शिरधर कहौं, एकादशस्कन्ध ॥ हरि उद्धव सम्वाद वर, ज्ञान विराग प्रबन्ध ॥ ३ ॥ कहों प्रथम अध्यायमें, बहु अद्भुत इतिहास ॥ जैसे ऋषिके शापसे, यदुकुल भयो विनाश ॥ ४ ॥ पहले दशमस्कन्धमें भक्तोंका उद्धार और भूमिका भार उतारनेको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रगट हुए, उनकी लीला कही । अब एकादशस्कन्धमें भक्तोंको आत्मतत्त्वका उपदेश, और पूजामार्ग, भक्तिमार्ग, इनके फल निर्णय करके कहेंगे और सब भक्त पुरुषोंको अपने स्थानपर प्राप्त करैंगे. इसप्रकार इस एकादशस्कन्धमें मुक्तिलीला कहते हैं, तहाँ प्रथम कुरुक्षेत्रमें जैसे वसुदेवजीने नारदजीसे कर्मयोग पूँछा, तब नारदजीने कर्मयोग सब कहा

श्रीबादरायणिरुवाच ॥ कृत्वा दैत्यवधं कृष्णः सरामो यदुभिर्वृतः ॥ भुवोऽवतारयद्भारं जविष्ठं जनयन्कलिम् ॥ १ ॥

उससे जब चित्त शुद्ध हुआ तब वसुदेवजीको ज्ञान उत्पन्न हुआ, अर्थात् राम, कृष्ण, यह दोनों साक्षात् ईश्वर हैं और जब यह ज्ञान नहीं रहेगा तो फिर ब्रह्मज्ञान नारदजीसे पूछेंगे, तब नारदजी पाँच अध्यायोमें वर्णन करैंगे सो पहले अध्यायमें वैराग्य उत्पन्न करानेके लिये यदुकुलको ब्रह्मशापके बहानेसे विषयसुखको अनित्य कहते हैं, इसके उपरान्त चार अध्यायोंमें राजा जनक और नवयोगीश्वरोंका संवाद कहैंगे, उसमें परमतत्त्व निरूपण करैंगे, फिर छठे अध्यायमें श्रीकृष्ण और उद्धवका संगम कहैंगे, इसके पीछे तेईस अध्यायमें उद्धवको श्रीकृष्ण परमतत्त्व निरूपण करैंगे फिर दो अध्यायोंमें यादवोंका संहार कहैंगे, इसीप्रकार इकतीस अध्यायोंमें "एकादशस्कन्ध" वर्णन करैंगे इसलिये पहले पूर्वस्कन्धकी कथा स्मरण करके श्रीशुकदेवजी प्रारंभ करते हैं ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! जिसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने और बलदेवजीने मिलकर यादवो सहित शीघ्र कलह उत्पन्न कर संपूर्ण पृथ्वीका भार उतारा, सो हम तुम्हारे आगे वर्णन करते हैं * ॥ १ ॥

* शंका–श्रीकृष्णचन्द्रने त्रिलोकीके स्वामी होकर अनेकप्रकारके पुत्र, पौत्र, परपौत्र उत्पन्न करके फिर उनका विनाश क्यों किया ? जो कोई कहै कि, कृष्णचन्द्रने विचार किया कि, इन यदुवंशियोंको छोडकर परमधामको जायँगे तो यह सब पृथ्वीके मनुष्योंको दु ख देंगे, जो ऐसा कहैं, वे सम्पूर्ण मूर्ख हैं, क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्र महाराज तो घट घटकी जाननेवाले थे कुछ मनुष्य नहीं थे, जानते थे कि, हम वैकुण्ठधामको

आश्रय हैही नहीं ॥३६॥ और जो भेद मानतेहैं उनका मन दूषित है क्योंकि रूप और नामसे जो वस्तु कही जाती है, सो पंचभूत रूप है, देह इन्द्रिय दूसरा पदार्थ यह मत पण्डित लोगोंका वाद है, तत्त्व जाननेवालोंके लेखे वस्तु विचार कर देखो तो सब मिथ्या है ॥ ३७ ॥ जो कच्चा योगी योग साधै है, उसे उसकी देहसे उठे रागादिक उपद्रव करके योगभ्रष्ट करदेतेहैं उनको मैंने यह आगे लिखी विधि कही है ॥ ३८ ॥ सो कहते हैं कि, योगकी धारणासे चन्द्रमा तथा सूर्यके तापको जीतै आसनसे प्राणवायु और धारण वायुसे वात रोग जीतै.तप, ग्रह, औषधीसे पापग्रहकृत सर्व अशुभ उपसर्गोंको दूर करै ॥ ३९ ॥ चित्तका दोष मेरा ध्यान करके दूर करै, मेरे नाम कीर्त्तन आदिसे कामक्रोधादिकोंको दूर करै और कितनेही योगीश्वरोंकी सेवा

यन्नामाकृतिभिर्ग्राह्यं पंचवर्णमबाधितम् ॥ व्यर्थेनाऽप्यर्थवादोऽयं द्वयं पंडितमानिनाम् ॥ ३७ ॥ योगिनोऽपक्वयोगस्य युंजतः काय उत्थितैः ॥ उपसर्गैर्विहन्येत तत्रायं विहितो विधिः ॥३८॥ योगधारणया कांश्चिदासनैर्धारणान्वितैः ॥ तपो मंत्रौषधैः कांश्चिदुपसर्गान्विनिर्दहेत् ॥ ३९ ॥ कांश्चिन्ममानुध्यानेन नामसंकीर्तनादिभिः ॥ योगेश्वरानुवृत्त्या वा हन्यादशुभदाञ्छनैः ॥४०॥ केचिद्देहमिमं धीराः सुकल्पं वयसि स्थिरम् ॥ विधाय विविधोपायैरथ युंजंति सिद्धये ॥४१॥ न हि तत्कुशलादृत्यं तदायासो ह्यपार्थकः ॥ अंतवत्त्वाच्छरीरस्य फलस्येव वनस्पतेः ॥ ४२ ॥ योगं निषेवतो नित्यं कायश्चेत्कल्पतामियात् ॥ तच्छ्रद्दध्यान्न मतिमान्योगमुत्सृज्य मत्परः ॥ ४३ ॥

करके सब दंभ अहंकारादिक अशुभोंको शनैः शनैः दूर करै ॥४०॥ कितनेही योगीश्वर इस देहको समर्थ तरुणतामें अनेक उपायोंसे स्थिर करके परकायाप्रवेशकी सिद्धिके लिये योग करते हैं, ज्ञानकी निष्ठा नहीं करते ॥ ४१ ॥ और जो कुशल ज्ञाता हैं, सो उनका आदर नहीं करते, क्योंकि देह अनित्य है, इसकारण निश्चय मनसे योग करके इसके रखनेका श्रम निरर्थक है, जैसे वट वृक्षके फल मिथ्या हैं ॥ ४२ ॥ यद्यपि योगसिद्धिका नित्य सेवन करते करते प्राणायामादिके प्रभावसे शरीरमें होही जाय, परन्तु तो भी बुद्धिमान् मेरे भक्त पुरुषको समाधि त्यागन कर इस

शरीरकी सिद्धिपर विश्वास करना योग्य नहीं है ॥ ४३ ॥ इसलिये योगीजनोंको चाहिये कि, मेरे आश्रयसे यह योग करें तब विघ्न न हो निस्पृह होकर आत्माका अनुभव प्राप्त हो, जब मेरे आश्रयसे सब विघ्न निवृत्त हों तो वह योगी आनन्दसे परिपूर्ण होता है ॥४४॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादश स्कन्धे भाषाटीकायां भगवदुद्धवसंवादे अष्टाविंशोध्यायः ॥ २८ ॥ दोहा–उनतिसवें अध्यायमें, भक्तियोग विस्तार ॥ प्रथम निरूपण करचुके, अब संक्षेप विचार ॥ २९ ॥ उद्धवजी बोले कि, हे श्रीकृष्ण ! यह तुमने योगकी क्रिया कही सो जिस पुरुषका मन वशमें नहीं उसको तो अति कठिन लगती और जिनका चित्त वशमें नहीं वे अज्ञानी हैं, इसलिये इसको जैसे शीघ्र सिद्ध हो सुगम हो सो उपाय मुझसे कहो ॥ १ ॥ हे

योगचर्यामिमां योगी विचरन्मदपाश्रयः ॥ नांतरायैर्विहन्येत निःस्पृहः स्वसुखानुभूः ॥४४॥ इति श्रीमद्भा०म०एका० ज्ञानयोगनि०नामाष्टाविंशोऽध्यायः ॥२८॥ उद्धव उवाच ॥ सुदुष्करामिमां मन्ये योगचर्यामनात्मनः ॥ यथांजसा पुमान्सिद्ध्येत्तन्मे ब्रूह्यंजसाऽच्युत ॥ १ ॥ प्रायशः पुंडरीकाक्ष युंजंतो योगिनो मनः ॥ विषीदंत्यसमाधानान्मनोनिग्रहकर्शिताः ॥ २ ॥ अथात आनंददुघं पदांबुजं हंसाः श्रयेरन्नरविंदलोचन ॥ सुखं नु विश्वेश्वर योगकर्मभिस्त्वन्मायायाऽमी विहता न मानिनः ॥ ३ ॥ किं चित्रमच्युत तवैतदशेषबंधो दासेष्वनन्यशरणेषु यदात्मसात्त्वम् ॥ योऽरोचयत्सह मृगैः स्वयमीश्वराणां श्रीमत्किरीटतटपीडितपादपीठः ॥ ४ ॥

मलनेत्र ! बहुधा जो योग करते हैं वह मनका निग्रह करनेमें अत्यन्त क्लेशको प्राप्त होते हैं, परन्तु तोभी मननिग्रह नहीं होता तब थकित हो विषादक्त होते हैं ॥ २ ॥ योगमें अतिक्लेश हैं, जो परमहंस हैं वह सार असारको जानते हैं, हे कमलदललोचन ! जो तुम्हारे चरणारविन्दोंका आश्रयरते हैं तो यह चरणारविन्द उनके आनंदकोही पूर्ण करतेहैं, हे कमलदललोचन ! आप भक्तोंको सुखरूप हो और जो तुम्हारी मायासे मोहित योगीश्वरोगकर्म करके अभिमानको धारण करते हैं, वह सिद्ध नहीं ॥ ३ ॥ हे श्रीकृष्ण ! हे सबके बंधु ! जो अनन्य शरण तुम्हारे दास हैं, उनके तुम्हींश हो यह क्या आश्चर्य है, जैसे नंद यशोदाके घर खेलते फिरे, रामरूप धारण कर बंदरोंसे मित्रताई करी, ब्रह्मा आदि देवताओंके शोभासंयुक्त

मुकुटोंके अग्रने तुम्हारे चरणारविन्दका सिंहासन पीड़ित किया है ऐसे तुम हो ॥ ४ ॥ जो तुम भक्तोंकी सेवा जानतेहो, सबके आत्मा हो इसीकारण अतिप्रिय हो, ईश्वर हो, जो पुरुष केवल तुम्हारेही आश्रय रहतेहैं, उनको सब अर्थ देतेहो, प्रह्लाद आदि भक्तोंमें किया उपकार जान कौन आपको छोड़सकता है तो किस फलके लिये मेरा सेवन करे, तो कहते नहीं और देवता अथवा धर्म ज्ञानादि साधन तो ऐश्वर्यके अर्थ है, फिर मोक्षके लिये कौन भजे ? सो कहते हैं कि,साधन विना मोक्षका फल कैसे होता है ? तो तुम्हारे चरणारविन्दकी रेणुका जो सेवन करते हैं, उनको क्या फल नहीं होता ? जो चहते हैं सो फल होता है ॥ ५॥ अब कहते हैं कि, और भजनकी बात तो दूर रहै, तुम्हारे किये उपकारको तुम्हारे विषे आत्मा निवेदन

तं त्वाऽखिलात्मदयितेश्वरमाश्रितानां सर्वार्थदं स्वकृतविद्विसृजेत को नु ॥ को वा भजेत्किमपि विस्मृतयेऽनुभूत्यै किं वा भवेन्न तव पादरजोजुषां नः ॥ ५ ॥ नैवोपयंत्यपचितिं कवयस्तवेश ब्रह्मायुषापि कृतमृद्धमुदः स्मरंतः ॥ योंतर्बहिस्तनुभृतामशुभं विधुन्वन्नाचार्यचैत्त्यवपुषा स्वगतिं व्यनक्ति ॥ ६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युद्धवेनात्यनुरक्तचेतसा पृष्टो जगत्क्रीडनकः स्वशक्तिभिः ॥ गृहीतमूर्तित्रय ईश्वरेश्वरो जगाद सप्रेममनोहरस्मितः ॥ ७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ हंत ते कथयिष्यामि मम धर्मान्सुमंगलान् ॥ यान्छ्रद्धयाचरन्मर्त्यो मृत्युं जयति दुर्जयम् ॥ ८ ॥

करे तभी प्रत्युपकार हो और प्रकारसे नहीं होता सो कहतेहैं, आनंदबद्ध ब्रह्मके ज्ञाता तुम्हारे उपकारको स्मरण करके ब्रह्माकी आयुसे भी तुम्हारे उपकारसे उऋण नहीं होसकते उपकारको कहते हैं कि, जो तुम बाहर गुरुरूप हो और मध्यमें अंतर्यामी रूपसे प्राणियोंकी वासना दूर करतेहो, अपना आनन्द रूप प्रगट करतेहो, हम इसका प्रत्युपकार क्या करें ? ॥ ६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् ! जब अनुरक्तचित्त उद्धवने इसप्रकार पूँछा, तब ईश्वरके भी ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कहने लगे कि, जो भगवान् सत्व, रज, तम इन शक्तियोंसे ब्रह्मादि तीन मूर्ति धारण करते हैं और जगत् जिनका खिलौना है ॥ ७ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे उद्धव ! मैं सुमंगल अपने धर्म तुझसे कहूंगा, जिन धर्मोंको श्रद्धासहित करनेसे यह मनुष्य दुर्जय मृत्युको जीतलेताहै ॥ ८ ॥

मेरा स्मरण करते करते शनैः शनैः सब कर्म करै, वह सब कर्म मेरे लिये करै मुझमें ही मन तथा बुद्धि अर्पण करै तथा धर्मोंहीमें आत्माकी और मनकी प्रीति रक्खै ॥९॥ जहाँ मेरे भक्त साधु पुरुष निवास करते हों उन्हीं पुण्य दर्शनोंमें जाकर वास करै, देव, असुर, मनुष्योंमें जो मेरे भक्त हैं उनके कर्मोंका आश्रय करै ॥ १० ॥ उन भक्तोंसे मिलकर उत्सव करै, अथवा अलग आपही सबकी यात्रा उत्सव करै, नृत्य गीत सब करावे महाराजके छत्र चामरादि उपचारसे सब करावै॥११॥निर्मल चित्त पुरुष सब भूतमात्रमें अपनपेमें भी बाहर भीतर मुझेही देखै, मैं आकाशकी नाईं असंग होनेके कारण सबमें स्थित होकरभी आवरण रहित और बाहर भीतर सदा पूर्ण हू ॥ १२ ॥ जो इस प्रकार ज्ञानमें स्थितहो सब प्राणीमात्रको

कुर्यात्सर्वाणि कर्माणि मदर्थं शनकैः स्मरन् ॥ मय्यर्पितमनश्चित्तो मद्धर्मात्ममनोरतिः ॥ ९ ॥ देशान्पुण्यान्संश्रयेत मद्भक्तैः साधुभिः श्रितान् ॥ देवासुरमनुष्येषु मद्भक्ताचरितानि च ॥ १० ॥ पृथक्सत्रेण वा मह्यं पर्वयात्रामहोत्सवान् ॥ कारयेद्गीतनृत्याद्यैर्महाराजविभूतिभिः ॥ ११ ॥ मामेव सर्वभूतेषु बहिरंतरपावृतम् ॥ ईक्षेतात्मनि चात्मानं यथा खममलाशयः ॥ १२ ॥ इति सर्वाणि भूतानि मद्भावेन महाद्युते ॥ सभाजयन्मन्यमानो ज्ञानं केवलमाश्रितः ॥ १३ ॥ ब्राह्मणे पुल्कसे स्तेने ब्रह्मण्येऽर्के स्फुलिंगके ॥ अक्रूरे क्रूरके चैव समदृक्पंडितो मतः ॥ १४ ॥ नरेष्वभीक्ष्णं मद्भावं पुंसो भावयतोऽचिरात् ॥ स्पर्धासूयातिरस्काराः साहंकारा वियंति हि ॥ १५ ॥ विसृज्य स्मयमानान्स्वान्दृशं व्रीडां च दैहिकीम् ॥ प्रणमेद्दण्डवद्भूमावाश्वचांडालगोखरम् ॥ १६ ॥ यावत्सर्वेषु भूतेषु मद्भावो नोपजायते ॥ तावदेव मुपासीत वाङ्मनःकायवृत्तिभिः ॥ १७ ॥

मेराही भाव जानकर पूजै, वही पण्डित है ॥१३॥ ब्राह्मण, नीच जाति, चोर, ब्रह्मण्य, सूर्य, अग्निके कणिका यह क्रूरहों अथवा न हों इनमें जो समदृष्टि हो वही पण्डित है ॥ १४ ॥ मनुष्योंमें मेरे भावकी भावना रक्खै तो वेगही पुरुषके ईर्षा, निंदा, तिरस्कार, अहंकार यह सब निश्चयही नष्ट होजांय ॥ १५ ॥ इसलिये अन्तर्यामी ईश्वरकी दृष्टिसे सबको प्रणाम करै, हँसीकरते अपने मित्रोंको छोड़ औरअपनी ऊंच नीच दृष्टि लज्जा छोड़ भूमिको दण्डवत् करै कूकर, चाण्डाल, बैल, खर ऐसे नीचोंको भी मेरी बुद्धिसे प्रणाम करै ॥ १६ ॥ जबतक सब भूतमात्रमें मेरा भाव

न उत्पन्न हो तब तक पुरुषको चाहिये कि, वाणी मन और देहकी प्रवृत्तिसे मेरी उपासना करै ॥ १७ ॥ इस प्रकार उपासना करके उसे सब विश्व ब्रह्मरूपही भासता है, आत्मविद्यासे सर्वत्र ब्रह्महो देखते संदेह सब दूर होजाते हैं और आप सबसे विरक्त होजाता है ॥ १८ ॥ यह सब पक्षोंसे निश्चय किया हुआ मेरा उत्तमपक्ष है जो देह प्राण मनसे सब प्राणीमात्रमें मेरा भाव हो ॥ १९ ॥ हे उद्धवजी ! यदि निष्काम मेरे धर्म करते करते कुछ भूल चूक होजाय तो भी हानि नहीं क्योंकि यह उत्तम धर्म निर्गुणपनकेलिये मैंने निश्चय कियाहै ॥ २० ॥ हे साधुश्रेष्ठ ! जो जो व्यर्थ भी लौकिक परिश्रम करते हैं, सो भी जो मुझे समर्पण करै फल वॉछा विना मेरेलिये करै जैसे भय शोकादिकसे दौड़ना, रोना क्लेश व्यर्थ हैं सो भी मुझे समर्पण

**सर्वं ब्रह्मात्मकं तस्य विद्ययाऽऽत्ममनीषया ॥ परिपश्यन्नुपरमेत्सर्वतो मुक्तसंशयः ॥ १८ ॥ अयं हि सर्वकल्पानां सध्रीचीनो मतो मम ॥ मद्भावः सर्वभूतेषु मनोवाक्कायवृत्तिभिः ॥ १९ ॥ न ह्यंगोपक्रमे ध्वंसो मद्धर्मस्योद्धवाण्वपि ॥ मया व्यवसितः सम्यङ्ग निर्गुणत्वादनाशिषः ॥२०॥ योयो मयि परे धर्मः कल्प्यते निष्फलाय चेत् ॥ तदायासो निरर्थः स्याद्भयादेरिव सत्तम ॥२१॥ एषा बुद्धिमतां बुद्धिर्मनीषा च मनीषिणाम् ॥ यत्सत्यमनृतेनेह मर्त्येनाप्नोति माऽमृतम् ॥ २२ ॥ एष तेऽभिहितः कृत्स्नो ब्रह्मवादस्य संग्रहः ॥ समासव्यासविधिना देवानामपि दुर्गमः ॥ २३ ॥ अभीक्ष्णशस्ते गदितं ज्ञानं विस्पष्टयुक्तिमत् ॥ एतद्विज्ञाय मुच्येत पुरुषो नष्टसंशयः ॥ २४॥ सुविविक्तं तव प्रश्नं मयैतदपि धारयेत् ॥ सनातनं ब्रह्म गुह्यं परं ब्रह्माधिगच्छति ॥ २५ ॥**

कर देनेसे धर्म होजाते हैं ॥ २१ ॥ वही बड़े बुद्धिमानोंकी बुद्धि और चतुरोंकी चतुरताहै जो असत्यरूप इस मनुष्यदेहसे सत्यरूप मुझे इस जन्ममें प्राप्त होवे ॥२२॥ हे उद्धव ! यह ब्रह्मवादका संपूर्ण संग्रह मैंने तुझसे संक्षेप और विस्तारसहित वर्णन किया, जो कि देवताओंको भी दुर्लभथा ॥२३॥ वारम्वार मैंने तुझसे प्रगट करके युक्तियोंसे यह ज्ञान कहा है, क्योंकि यह ब्रह्मवाद रीतिका ज्ञान जानकर पुरुष संदेहसे रहित और मुक्त होजाता है ॥ २४ ॥ जो इसका स्मरण रक्खै, कहै, सुनै, पढै तो भी इसका फल होता है सो कहते हैं, हे उद्धव ! मैंने यह तुम्हारे प्रश्नका उत्तर दियाहै इसे जो कोई चित्तमें धारण करेगा वह नित्य वेदमें भी गोप्य परब्रह्मको प्राप्त होजायगा ॥ २५ ॥

जो पुरुष मेरे भक्तोंसे विस्तार सहित यह ज्ञान कहता है उसे मैं अपनी आत्मातक देदेता हूं, क्योंकि वह भक्तोंका दाता है ॥ २६ ॥ जो कोई परममित्र साधकको इस ज्ञानरूपी दीपकसे मेरा दर्शन करावे सो दिन प्रति दिन शुद्ध होता है ॥ २७ ॥ जो मनुष्य इसको श्रद्धा सहित नित्य सावधान होकर श्रवण करते हैं, सो मुझमें परमभक्तिको प्राप्त होकर कर्मोंसे बद्ध नहीं होते ॥ २८ ॥ हे उद्धव ! हे मित्र ! तैंने यह ज्ञान अच्छी प्रकार मनमें धर लिया है इसलिये क्या तेरे मनका मोह शोक गया ? ॥ २९ ॥ बुद्धिमान्‌को चाहिये कि यह ज्ञान दंभी नास्तिक, धूर्त्त इत्यादि और जिसके सुननेकी इच्छा न हो उसे कभी न सुनावे ॥३०॥ हे उद्धव ! जो इन दोषोंसे रहित हो, ब्रह्मण्य हो, अतिप्रिय साधु हो, शुद्धहो उससे

य एतन्मम भक्तेषु संप्रदद्यात्सुपुष्कलम्॥ तस्याहं ब्रह्मदायस्य ददाम्यात्मानमात्मना ॥ २६ ॥ य एतत्समधीयीत पवित्रं परमं शुचि ॥ स पूयेताहरहर्मां ज्ञानदीपेन दर्शयन् ॥२७॥ य एतच्छ्रद्धया नित्यमव्यग्रः शृणुयान्नरः ॥ मयि भक्तिं परां कुर्वन्कर्मभिर्न स बध्यते ॥ २८ ॥ अप्युद्धव त्वया ब्रह्म सखे समवधारितम् ॥ अपि ते विगतो मोहः शोकश्चासौ मनोभवः ॥ २९ ॥ नैतत्त्वया दांभिकाय नास्तिकाय शठाय च ॥ अशुश्रूषोरभक्ताय दुर्विनीताय दीयताम् ॥ ३० ॥ एतैर्दोषैर्विहीनाय ब्रह्मण्याय प्रियाय च ॥ साधवे शुचये ब्रूयाद्भक्तिः स्याच्छूद्रयोषिताम् ॥ ३१ ॥ नैतद्विज्ञाय जिज्ञासोर्ज्ञातव्यमवशिष्यते ॥ पीत्वा पीयूषममृतं पातव्यं नावशिष्यते ॥ ३२ ॥ ज्ञाने कर्मणि योगे च वार्तायां दंडधारणे ॥ यावानर्थो नृणां तात तावांस्तेऽहं चतुर्विधः ॥ ३३ ॥

यह ज्ञान कहना चाहिये. जो भक्ति होय तो स्त्री शूद्रसे भी कहै ॥ ३१ ॥ जाननेवालेको इसके जाननेके उपरान्त फिर कुछ जाननेकी आवश्यकता नहीं, जैसे सुस्वाद अमृत पीनेके पीछे और पीनेके योग्य नहीं रहता ॥ ३२ ॥ भक्तोंको और साधना कुछ नहीं चाहिये, क्योंकि भक्तोंका तो केवल सब मैंही हूं, ज्ञानसे मोक्ष होती है, विहित कर्म करनेसे धर्म होता है योग करै, अणिमादि सिद्धि हो, सहजके कर्म करनेसे काम होय, खेती करै, अर्थ होय दण्ड नीति करै, ऐश्वर्य होय और इन साधनाओंसे चारों पुरुषार्थ सिद्धि होते हैं, हे उद्धव ! इस पुरुषार्थरूप तुमको मैंहूं इसलिये

तुमको और कुछ नहीं करना चाहिये, केवल एक मेरी शरण रहो ॥ ३३ ॥ जब यह मनुष्य सब कर्मोंको छोडकर मुझे आत्मा निवेदन कर, तब
मेरे श्रेष्ठ करनेके योग्य होता है, उसीसे फिर मोक्षको प्राप्त होता है और निश्चयही मेरे समान ऐश्वर्यके योग्य होजाता है ॥ ३४ ॥ जब इसप्रकार
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीने सफल योगमार्गका स्वरूप दिखाया, तब उत्तमयश श्रीकृष्णचन्द्रका वचन सुन, हाथ जोड प्रीतिपूर्वक गद्गद कंठ हो
नेत्रोंसे अश्रुपात करते, गला रुकजानेके कारण उद्धवजी कुछ भी न बोलसके ॥ ३५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभागवत राजा परीक्षित !

मर्त्यो यदा त्यक्तसमस्तकर्मा निवेदितात्मा विचिकीर्षितो मे ॥ तदा मृतत्वं प्रतिपद्यमानो मयात्मभूयाय च कल्पते
वै ॥ ३४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स एवमादर्शितयोगमार्गस्तदोत्तमश्लोकवचो निशम्य ॥ बद्धांजलिः प्रीत्युपरुद्धकंठो
न किंचिदूचेऽश्रुपरिप्लुताक्षः ॥ ३५ ॥ विष्टभ्य चित्तं प्रणयावघूर्णं धैर्येण राजन्बहु मन्यमानः ॥ कृतांजलिः प्राह यदुप्र
वीरं शीर्ष्णा स्पृशंस्तच्चरणारविंदम् ॥ ३६ ॥ उद्धव उवाच ॥ विद्रावितो मोहमहांधकारो य आश्रितो मे तव सन्नि
धानात् ॥विभावसोः किं नु समीपगस्य शीतं तमो भीः प्रभवंत्यजाद्य ॥ ३७ ॥

अति स्नेहसे विह्वल चित्तको "धैर्यकर" थामकर, अपनेको कृतार्थ मानने लगे । इसके उपरान्त हाथ जोड माथेसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके
चरणारविन्दका स्पर्शकर उद्धवजी बोले ॥ ३६ ॥ कि हे ब्रह्मादिकोंके उत्पन्नकर्त्ता ! मैंने जो मोहरूपी अंधकारका आश्रय कियाथा सो तुम्हारे
समीपसे जातारहा, जैसे सूर्यके समीप अंधकार, शीत, भय, कहाँ होसकते हैं ? ❀ ॥ ३७ ॥

---

* शंका—श्रीकृष्णसे उद्धवने कहा कि, महाराज ! मेरा मोह अब मेरे शरीरको छोडकर भागगया, मोहसे अब मैं छूटगया, तो फिर यमुनाके तटपर विदुरजीने उद्धवसे श्रीकृष्णका वृत्तान्त बूझा तो
क्यों मोहग्रसित होगये ? श्रीकृष्णका वृत्तान्त भी पूरा नहीं कहसके, हालभी कुछ देर पीछे कहा जो कोई कहे कि, ज्ञान पानेके पीछे फिर मोहने घेरलिया होगा तो सत्य है जो बहुत दिन होगये होंगे होते तो
आश्चर्य नहीं था परन्तु ज्ञान पाकर कृष्णके पाससे दो अथवा तीनही दिन वीतेथे जब विदुरजीका और उद्धवका समागम हुआथा, यह शका है ।
उत्तर—निस्सन्देह उद्धवजीका मोह नाश होगयाथा परन्तु मनुष्यके स्वभाव करके क्षणक्षणमें मोहके वश होकर श्रीकृष्णका स्मरणकर फिर मोहको त्याग दिया और श्रीकृष्णका मोह भी इसलिये किया कि,
श्रीकृष्णही भक्ति और मुक्तिके देनेवाले हैं, इसलिये यमुनाके निकट उद्धवको मोह प्राप्त हुआ कुछ अज्ञानपनसे मोह उत्पन्न नहीं हुआ ।

तुमने अति दयाकरके मुझे सेवकको विज्ञानदीपक दिया, इसकारण कौन तुम्हारे उपकारका ज्ञाता है, अब तुम्हारे चरणारविन्द मूलको छोडकर और मैं किसकी शरण जाऊं? ॥३८॥ उद्धवजी बोले कि, हे प्रभो! जो सृष्टिकी वृद्धिके लिये तुमने अपनी मायासे मेरा स्नेहरूप पाश दाशार्ह, वृष्णि, अंधक, सात्वतनमें बढ़ाया था, सो आत्मज्ञान शस्त्रसे मनेही काटकर दूर करदिया ॥ ३९ ॥ हे महायोगिन्! तुमको प्रणाम है, मैं शरणहूं, इतनी शिक्षा दो कि, मेरी तुम्हारे चरणारविन्दोंमें दृढ़ प्रीति हो ॥ ४० ॥ यह बात उद्धवजीकी अंगीकार करके लोकसंग्रहके लिये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने आज्ञा दी कि, हे उद्धव! मेरी यह आज्ञा है कि, तुम बदरिकाश्रमको जाओ, क्योंकि वहाँ मेरे चरणतीर्थ गंगाजलसे स्नान आचमन करके

प्रत्यर्पितो मे भवताऽनुकंपिना भृत्याय विज्ञानमयः प्रदीपः ॥ हित्वा कृतज्ञस्तव पादमूलं कोऽन्यत्समीयाच्छरणं त्वदीयम् ॥३८॥ वृक्णश्च मे सुदृढः स्नेहपाशो दाशार्हवृष्ण्यंधकसात्त्वतेषु ॥ प्रसारितः सृष्टिविवृद्धये त्वया स्वमायया ह्यात्मसुबोधहेतिना ॥३९॥ नमोऽस्तु ते महायोगिन्प्रपन्नमनुशाधि माम् ॥ यया त्वच्चरणांभोजे रतिः स्यादनपायिनी ॥४०॥ श्रीभगवानुवाच ॥ गच्छोद्धव मयादिष्टो बदर्याख्यं ममाश्रमम् ॥ तत्र मत्पादतीर्थोदे स्नानोपस्पर्शनैः शुचिः ॥ ४१ ॥ ईक्षयालकनंदाया विधूताशेषकल्मषः ॥ वसानो वल्कलान्यंग वन्यभुक्सुखनिःस्पृहः ॥ ४२ ॥ तितिक्षुर्द्वंद्वमात्राणां सुशीलः संयतेंद्रियः ॥ शांतः समाहितधिया ज्ञानविज्ञानसंयुतः ॥ ४३ ॥ मत्तोऽनुशिक्षितं यत्ते विविक्तमनुभावयन् ॥ मय्यावेशितवाक्चित्तो मद्धर्मनिरतो भव ॥ अतिव्रज्य गतीस्तिस्रो मामेष्यसि ततः परम् ॥४४॥ श्रीशुक उवाच ॥ स एवमुक्तो हरिमेधसोद्धवः प्रदक्षिणं तं परिसृत्य पादयोः ॥ शिरो निधायाश्रुकलाभिरार्द्रधीर्न्यषिंचदद्वंद्वपरोऽप्यपक्रमे ॥ ४५ ॥

शुद्ध होग ॥४१॥ हे उद्धव! अलकनंदाके दर्शनसे सफल हो पाप दूरकर वल्कल वस्त्र पहर वनके फल खाय सुखमें निष्ठ होओ ॥ ४२ ॥ वहाँ सब इन्द्रियोंके निग्रहसे शीत, उष्ण, सह सुशील शान्त हो, ज्ञान विज्ञानसे संयुक्त समाधिमें बुद्धि स्थिर करो ॥ ४३ ॥ और मुझसे तुमने जो सीखा है, तथा अच्छी भाँति विचारा है उसकी भावना करते आवेशयुक्त वचन चित्तसे मेरे धर्ममें तत्पर हो, इन तीन गुणोंकी गतिका अतिक्रम करके आगे मुझे प्राप्त होगे ॥४४॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके कहनेसे उद्धवजी प्रदक्षिणा

लगे, यद्यपि सुखदुःख रहित हुए हैं, परन्तु तोभी चलनेके
कर माथा भगवान्‌के चरणोंमें रख अश्रुपातके जलसे भगवान्‌के चरणको अभिषेक करने लगे, यद्यपि सुखदुःख रहित हुए हैं, परन्तु तोभी चलनेके समर्थ
कारण स्नेहसे कोमल बुद्धि होगये ॥ ४५ ॥ अत्यन्त दुस्त्यज स्नेहके वियोगसे अतिअधीरहो अपने प्रभु भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके छोडनेको समर्थ
न हुए और इसके उपरान्त अतिकष्ट पाय फिर अपने स्वामोकी पादुका माथेपर धर प्रणाम करके चले, इसप्रकार बारंबार प्रणाम करके चले
॥ ४६ ॥ इसके उपरान्त अपने अंतः करणमें श्रीकृष्णको धारणकर परम भागवत उद्धव बदरिकाश्रमको चले गये और जगद्बंधु भगवान् श्रीकृष्ण
चन्द्रसे इस भाँति उपदेश पाय, उसी भाँति तपस्याको साध हरिकी गतिको प्राप्त हुए ॥ ४७ ॥ जिनके चरणकमलोंका योगीश्वर सेवन करते

सुदुस्त्यजस्नेहवियोगकातरो न शक्नुवंस्तं परिहातुमातुरः ॥ कृच्छ्रं ययौ मूर्धनि भर्तृपादुके बिभ्रन्नमस्कृत्य ययौ पुनः
पुनः ॥ ४६ ॥ ततस्तमंतर्हृदि संनिवेश्य गतो महाभागवतो विशालाम् ॥ यथोपदिष्टां जगदेकबंधुना तपः समास्थाय
हरेरगाद्गतिम् ॥ ४७ ॥ य एतदानंदसमुद्रसंभृतं ज्ञानामृतं भागवताय भाषितम् ॥ कृष्णेन योगेश्वरसेवितांघ्रिणा सच्छ्र
द्धयाऽऽसेव्य जगद्विमुच्यते ॥ ४८ ॥ भवभयमपहंतुं ज्ञानविज्ञानसारं निगमकृदुपजह्रे भृङ्गवद्वेदसारम् ॥ अमृतमुदधि
तश्चापाययद्भृत्यवर्गान्पुरुषमृषभमाद्यं कृष्णसंज्ञं नतोऽस्मि ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे
भक्तियोगसंग्रहो नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

हैं. उन्हीं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीने यह ज्ञानरूप अमृत आनंद समुद्र परम भागवत उद्धवजीसे कहा, जो पुरुष श्रद्धापूर्वक इसका सेवन करते हैं,
सो संसारसे मुक्त होजातेहैं ॥ ४८ ॥ जिन वेदकर्त्ता भगवान्‌ने संसारका भय दूर करनेके लिये एक ज्ञानरूप वेदसार अमृतका भ्रमरकी भाँति उद्धार
किया, एक अमृत तो समुद्रमेंसे निकाला था सो तो देवताओंको पिलाया अब दूसरा यह वाणीरूप अमृत अपने सेवक तथा भक्तोंको पिलाया
ऐसे पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मैं प्रणाम करताहूं ॥ ४९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे एकादशस्कंधे भाषाटीकायामे
कोनत्रिंशोध्यायः ॥ २९ ॥

दोहा—तीसमाहिं वैकुण्ठकी, सुरति करी करतार ॥ मुशलयुद्धमिस सबनको, क्षणमें कियो सँहार ॥ १ ॥ राजापरिक्षित बोले कि, हे ब्रह्मन् ! परम भागवत उद्धवजीके वन चलेजानेपर विश्वके रक्षक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने क्या किया ? ॥ १ ॥ अपने कुलको ब्रह्मशापसे व्याप्त देख सबके नेत्रोंके परमप्रिय शरीरको यादवोंमें श्रेष्ठ श्रीकृष्णचन्द्रने कैसे छोड़दिया ? ॥२ ॥ जिस रूपमें लगे हुए नेत्रोंको स्त्रियें खैंचनेको समर्थ न हुईं, जो स्वरूप कर्णद्वारा हृदयमें प्रविष्ट हुआ और साधु पुरुषोंके मनमें तो लिखासा रहता है, जिस रूपकी शोभा वर्णन करनेसे पण्डितोंकी वाणीसे प्रीति उत्पन्न होती है अर्जुनके रथपर स्थित जिस स्वरूपको देखकर भारतमें मरे युद्ध विषे जो योद्धा हैं, वह सारूप्य मुक्तिको प्राप्त हुए॥३॥ यह सुनकर श्रीशुकदेवजी

॥ राजोवाच ॥ ततो महाभागवत उद्धवे निर्गते वनम् ॥ द्वारवत्यां किमकरोद्भगवान्भूतभावनः ॥ १ ॥ ब्रह्मशापोपसंसृष्टे स्वकुले यादवर्षभः ॥ प्रेयसीं सर्वनेत्राणां तनुं स कथमत्यजत् ॥ २ ॥ प्रत्याक्रष्टुं नयनमबला यत्र लग्नं न शेकुः कर्णाविष्टं न सरति ततो यत्सतामात्मलग्नम् ॥ यच्छ्रीर्वाचां जनयति रतिं किं न मानं कवीनां दृष्ट्वा जिष्णोर्युधि रथगतं यच्च तत्साम्यमीयुः ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ दिवि भुव्यंतरिक्षे च महोत्पातान्समुत्थितान् ॥ दृष्ट्वासीनान्सुधर्मायां कृष्णः प्राह यदूनिदम् ॥ ४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ एते घोरा महोत्पाता द्वार्वत्यां यमकेतवः ॥ मुहूर्तमपि न स्थेयमत्र नो यदुपुंगवाः ॥ ५ ॥ स्त्रियो बालाश्च वृद्धाश्च शंखोद्धारं व्रजंत्वितः ॥ वयं प्रभासं यास्यामो यत्र प्रत्यक्सरस्वती ॥ ६ ॥ तत्राभिषिच्य शुचय उपोष्य सुसमाहिताः ॥ देवताः पूजयिष्यामः स्नपनालेपनार्हणैः ॥ ७ ॥

बोले कि, हे राजन् ! श्रीकृष्णचन्द्र स्वर्गमें सूर्यके मण्डल आदि भूमिमें कंपादि, अंतरिक्षकी दिशामें दाहादिक उठे बड़े बड़े उत्पातोंको देख सुधर्मा सभामें बैठे यादवोंसे यह कहने लगे ॥४॥ श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे यादवोंमें श्रेष्ठ ! यह घोर मृत्युको बतानेवाले उत्पात उठ रहे हैं, इसलिये अब हमको दो घड़ी भी द्वारकामें वास करना योग्य नहीं है ॥ ५ ॥ इसकारण सब स्त्री, बालक और वृद्ध शंखोद्धारको जाओ और हम प्रभासक्षेत्रको जायँगे, जहाँ पश्चिमवाहिनी सरस्वती है ॥ ६ ॥ वहाँ स्नानसे पवित्र हो, उपवासकर भलीभाँति सावधानतासे स्नान कराय चंदन और पूजाकी सामग्रियोंसे देवताओंका पूजन करेंगे ॥ ७ ॥

बड़े भाग्यवान् ब्राह्मणोंको गौ, भूमि, सुवर्ण, वस्त्र और हाथी घोड़े रथोंसे पूजेंगे ॥ ८ ॥ निश्चय करके यह विधि अरिष्टकी नाशकहै और उत्तम मंगलकी आश्रय है प्राणियोंमें देवता, ब्राह्मण, गौकी पूजा कल्याणका हेतुहै ॥ ९ ॥ यादवोंमें सब वृद्ध इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रका वचन सुन "ऐसेही हैं" इस भाँति स्तुतिकर, नावों द्वारा समुद्र उतर सब प्रभास क्षेत्रको चलेगये ॥ १० ॥ यादवोंके देव भगवान्के उपदेशको सब यादव मंगलोंसहित परमभक्तिसे प्रभासक्षेत्रमें करनेलगे ॥११॥ इसके उपरान्त प्रभासक्षेत्रमें दैवसे हतबुद्धि यादवोंने सुरस मदिराका महापान किया, जिस मदिराके रससे बुद्धि भ्रष्ट होजाती है ॥ १२ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी मायासे मोहित मद्यपानसे अतिगर्व

ब्राह्मणांस्तु महाभागान्कृतस्वस्त्ययना वयम् ॥ गोभूहिरण्यवासोभिर्गजाश्वरथवेश्मभिः ॥ ८ ॥ विधिरेष ह्यरिष्टघ्नो मङ्गलायनमुत्तमम् ॥ देवद्विजगवां पूजा भूतेषु परमो भवः ॥ ९ ॥ इति सर्वे समाकर्ण्य यदुवृद्धा मधुद्विषः ॥ तथेति नौभिरुत्तीर्य प्रभासं प्रययू रथैः ॥ १० ॥ तस्मिन्भगवतादिष्टं यदुदेवेन यादवाः ॥ चक्रुः परमया भक्त्या सर्वश्रेयोपबृंहितम् ॥ ११ ॥ ततस्तस्मिन्महापानं पपुर्मैरेयकं मधु ॥ दिष्टविभ्रंशितधियो यद्द्रवैर्भ्रश्यते मतिः ॥ १२ ॥ महापानाभिमत्तानां वीराणां दृप्तचेतसाम् ॥ कृष्णमायाविमूढानां संघर्षः सुमहानभूत् ॥ १३ ॥ युयुधुः क्रोधसंरब्धा वेलायामाततायिनः ॥ धनुर्भिरसिभिर्भल्लैर्गदाभिस्तोमरर्ष्टिभिः ॥ १४ ॥ पतत्पताकै रथकुञ्जरादिभिः खरोष्ट्रगोभिर्महिषैर्नरैरपि ॥ मिथः समेत्याश्वतरैः सुदुर्मदा न्यहञ्छरैर्दद्भिरिव द्विपा वने ॥ १५ ॥ प्रद्युम्नसांबौ युधि रूढमत्सरावक्रूरभोजावनिरुद्धसात्यकी ॥ सुभद्रसंग्रामजितौ सुदारुणौ गदौ सुमित्रासुरथौ समीयतुः ॥ १६ ॥

युक्तचित्त यादवोंका अतिबड़ा कोलाहल हुआ ॥ १३ ॥ इसके उपरान्त अत्यन्त क्रोधितहो वधको उद्यत यादव समुद्रके तटपर धनुष, खड्ग, गदा, तोमर और रिष्टियोंसे युद्ध करने लगे ॥ १४ ॥ दुर्मद यादव चलायमान ध्वजावाले रथ, हाथी, खच्चर, ऊंट, बैल और भैंसोंसे परस्पर मिलकर बाणोंसे मारनेलगे जैसे वनमें हाथी दाँतोंसे परस्पर हाथियोंको मारते हैं ॥ १५ ॥ असहनताको प्राप्तहो प्रद्युम्न और साम्ब, अक्रूर तथा भोज, अनिरुद्ध और सात्यकी, सुभद्र और संग्रामजित् अतिदारुण होकर गद श्रीकृष्णका भाई, एक श्रीकृष्णका पुत्र सुमित्र और सुरथ यह अति

क्रूर स्वभाववाले मत्सरसे व्याप्त होकर परस्पर घोर युद्ध करनेलगे ॥ १६ ॥ इसीप्रकार और भी निशठ, उल्मुक, सहस्रजित, शतजित, भानु आदि यादव जो भगवान्की इच्छासे मोहित होगयेथे, वह वारुणीके पानसे मत्त और अन्धप्राय हो परस्पर युद्ध करकरके लड़ने लगे ॥ १७ ॥ दाशार्ह, वृष्णि, अंधक, भोज, सात्वत, मधुके वंशके और अर्बुद मथुरा शूरसेन देशके विसर्जन, कुकुर, कुंति देशके स्नेहको तोड़ परस्पर मारने लगे ॥ १८ ॥ पुत्र पितासे और भाई भानजेसे, धेवतोंसे काकाओंसे, मित्रोंसे, सुहृदोंसे युद्ध करनेलगे, मूर्ख जाति जातियोंहीको

अन्ये च ये वै निशठोल्मुकादयः सहस्रजिच्छतजिद्भानुमुख्याः ॥ अन्योऽन्यमासाद्य मदांधकारिता जघ्नुर्मुकुन्देन विमोहिता भृशम् ॥ १७ ॥ दाशार्हवृष्ण्यंधकभोजसात्त्वता मध्वर्बुदा माथुरशूरसेनाः ॥ विसर्जनाः कुकुराः कुंतयश्च मिथस्ततस्तेऽथ विसृज्य सौहृदम् ॥ १८ ॥ पुत्रा अयुध्यन्पितृभिर्भ्रातृभिश्च स्वस्रीयदौहित्रपितृव्यमातुलैः ॥ मित्राणि मित्रैः सुहृदः सुहृद्भिर्ज्ञातींस्त्वहन्ज्ञातय एव मूढाः ॥ १९ ॥ शरेषु क्षीयमाणेषु भज्यमानेषु धन्वसु ॥ शस्त्रेषु क्षीयमाणेषु मुष्टिभिर्जह्नुरेरकाः ॥ २० ॥ ता वज्रकल्पा ह्यभवन्परिघा मुष्टिना भृताः ॥ जघ्नुर्द्विषस्ते कृष्णेन वार्यमाणास्तु तं च ते ॥ ॥ २१ ॥ प्रत्यनीकं मन्यमाना बलभद्रं च मोहिताः ॥ हंतुं कृतधियो राजन्नापन्ना आततायिनः ॥ २२ ॥ अथ तावपि संक्रुद्धावुद्यम्य कुरुनंदन ॥ एरकामुष्टिपरिघौ चरंतौ जघ्नतुर्युधि ॥ २३ ॥ ब्रह्मशापोपसृष्टानां कृष्णमायावृतात्मनाम् ॥ स्पर्द्धा क्रोधक्षयं निन्ये वैणवोऽग्निर्यथा वनम् ॥ २४ ॥

मारने लगे ॥ १९ ॥ बाणोंसे हीन होनेके उपरान्त धनुषके टूटनेसे, शस्त्रोंके छिन जानेसे पटेरोंको ग्रहण करनेलगे ॥ २० ॥ वह पटेरे यादवोंके हाथमें लेतेही वज्रके समान दुधार खाँड़े होगये, उससे यादव वैरियोंको मारने लगे ॥ २१ ॥ और जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन्हें वर्जा, तब हे परीक्षित ! वह श्रीकृष्ण और बलदेवजीको वैरी मान मारनेकी बुद्धिसे यादव मोहितहो शस्त्र ले सन्मुख आये ॥ २२ ॥ हे कुरुनंद ! इसके उपरान्त दोनों भाई अत्यन्त कुपित हो खड्गरूप पटेरोंको हाथमें लेकर युद्धमें विचरते मारने लगे ॥ २३ ॥ ब्रह्मशापसे व्याप्त श्रीकृष्णकी मायासे

मोहित आत्मा यादवोंको स्पर्द्धासे उत्पन्न हुए क्रोधने क्षय कर दिया, जैसे बाँसकी अग्नि वनका क्षय कर डालती है ॥ २४ ॥ इसप्रकार अपना सब कुल नाश होजानेके पीछे एक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रही केवल अवशेष रहगये तब श्रीकृष्णने जाना कि अब भूमिका भार उतरगया ॥ २५ ॥ महात्मा बलदेवजीने समुद्रके तटपर परमपुरुषके ध्यानरूप योगसे आपको आपमें युक्तकर मनुष्यलोक छोड़ दिया ॥ २६ ॥ इसके उपरान्त श्रीदेवकीजीके पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र, बलरामजीका चलना देख पीपलका आश्रय ले मौन होकर भूमितलमें बैठगये ॥ २७ ॥ शोभायमान चतुर्भुजरूप धारण किये अपनी कांतिसे दिशाओंका अन्धकार दूर करते निर्मल अग्निसे दिखाई देने लगे ॥ २८ ॥ अब

एवं नष्टेषु सर्वेषु कुलेषु स्वेषु केशवः ॥ अवतारितो भुवो भार इति मेनेऽवशेषितः ॥ २५ ॥ रामः समुद्रवेलायां योगमास्थाय पौरुषम् ॥ तत्याज लोकं मानुष्यं संयोज्यात्मानमात्मनि ॥ २६ ॥ रामनिर्याणमालोक्य भगवान्देवकीसुतः ॥ निषसाद धरोपस्थे तूष्णीमासाद्य पिप्पलम् ॥ २७ ॥ बिभ्रच्चतुर्भुजं रूपं भ्राजिष्णु प्रभया स्वया ॥ दिशो वितिमिराः कुर्वन्विधूम इव पावकः ॥ २८ ॥ श्रीवत्सांकं घनश्यामं तप्तहाटकवर्चसम् ॥ कौशेयांबरयुग्मेन परिवीतं सुमंगलम् ॥ २९ ॥ सुंदरस्मितवक्त्राब्जं नीलकुंतलमंडितम् ॥ पुंडरीकाभिरामाक्षं स्फुरन्मकरकुंडलम् ॥ ॥ ३० ॥ कटिसूत्रब्रह्मसूत्रकिरीटकटकांगदैः ॥ हारनूपुरमुद्राभिः कौस्तुभेन विराजितम् ॥ ३१ ॥ वनमालापरीतांगं मूर्तिमद्भिर्निजायुधैः ॥ कृत्वोरौ दक्षिणे पादमासीनं पंकजारुणम् ॥ ३२ ॥ मुसलावशेषायःखंडकृतेषुर्लुब्धको जरा ॥ मृगास्याकारं तच्चरणं विव्याध मृगशंकया ॥ ३३ ॥

चतुर्भुज रूपका वर्णन करते हैं, श्रीवत्सका चिह्न, मेघके समान श्याम सुवर्णके समान कांतिवाले, पीताम्बर पहरे, परममंगल ॥ २९ ॥ सुन्दर हास्ययुक्त मुखकमल, नील केशसे शोभित, कमलसे सुन्दर नेत्र, देदीप्यमान मकराकृत कुण्डल ॥ ३० ॥ कटिसूत्र, जनेऊ, मुकुट, कंकण, विराजमान हार, नूपुर, मुद्रिका, कौस्तुभसे शोभित ॥ ३१ ॥ वनमालासे व्याप्त अंग मूर्तिवत् अपने आयुधोंसे युक्त, लाल कमलकीसी शोभावाला वामचरण दाहिनी जाँघपर धरकर बैठे ॥ ३२ ॥ मूशलके अवशेष लोहेके खण्डसे जिसने बाण बनायाथा उस

जरा नाम वधिकने मृगके आकारवाले उस चरणको मृगकी शंकासे बींध डाला "यह व्याधा कुछ बहुत समयका नहीं था, यह उसीसमय स्वर्गसे भगवानकी इच्छानुसार अंगद व्याधके रूपमें आया और मोहित हो बाण मार पिताके ऋणसे मुक्त हुआ" * ॥ ३३ ॥ फिर भगवान्के समीप आया चतुर्भुज श्रीभगवान्को देखकर अत्यन्त भयभीत हुआ इसके उपरान्त वह अपराधी वधिक माथेसे दैत्योंके शत्रु श्रीकृष्णचन्द्रके



चतुर्भुजं तं पुरुषं दृष्ट्वा स कृतकिल्बिषः ॥ भीतः पपात शिरसा पादयोरसुरद्विषः ॥ ३४ ॥ अजानता कृतमिदं पापेन मधुसूदन ॥ क्षंतुमर्हसि पापस्य उत्तमश्लोकमेऽनघ ॥ ३५ ॥ यस्यानुस्मरणं नृणामज्ञानध्वांतनाशनम् ॥ वदंति तस्य ते विष्णो मयासाधु कृतं प्रभो ॥ ३६ ॥ तन्माशु जहि वैकुंठ पाप्मानं मृगलुब्धकम् ॥ यथा पुनरहं त्वेवं न कुर्यां सदतिक्रमम् ॥ ३७ ॥

चरणोंमें गिरपड़ा ॥ ३४ ॥ हे मधुसूदन ! पाप बुद्धि मैंने यह अपराध अज्ञानसे किया है, हे उत्तमयश ! मुझ निष्पाप पापीको क्षमा करो ॥ ॥ ३५ ॥ हे प्रभो ! जिसका स्मरण मनुष्योंके अज्ञान तमका नाश करता है, उन्हीं तुम विष्णुका मैं अपराधी हूं ॥ ३६ ॥ हे वैकुण्ठनाथ ! इसलिये

* शंका–वधिकको मनुष्यके और मृगके पहँचाननेमें भेद क्यों हुआ ? जिस भ्रमसे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दके चरणारबिंदको मृग समझकर महाराजके चरणमें बाण क्यों मारा ? निशाना लगानेवाले मनुष्य कभी नहीं चूकते छोटी वस्तु होती है तोभी देख दृष्टि से खेलते हैं और त्रिलोकीनाथकी देह तो बडीथी वह वधिक कैसा मूर्ख होगया ? मृग और मनुष्य उसको नहीं जान पडे ? बडे सन्देहकी बात है
उत्तर–अंगद वालिका पुत्र श्रीरघुनाथजीके चरणारविन्दोंकी सेवा करके स्वर्गको जाने लगा तो रघुनाथजीने अंगदसे कहा कि, जो वरदान तुझको चाहिये सो माग, तब अंगदने कहा कि, हे रघुनन्दन ! हे दीनबन्धु ! मेरे पिताको आपने विना अपराध मारडाला सो उसका बदला आपसे लियाचाहता हूं तब रघुनाथजी बोले कि, हम कुछ युग बीते द्वापरमें कृष्णावतार धारण करेंगे तब तुम्हारे पिताका ऋण तुमको चुकावेंगे और तुम्हारे हाथके बाणसे हम प्राण तजकर परमधामको जायँगे, जिससमयको श्रीरघुनाथजी कहगयेथे वही समय देखकर वीर अंगदने स्वर्गलोकसे उसी वनमें आनकर वधिकका रूप धारणकर लक्ष्मीपति भगवान्के चरणमें बाण मारा इसलिये व्याधेको मनुष्यकी और मृगकी पहँचान नहीं हुई, क्योंकि बहुत दिनका व्याध नहीं था वह तो नया वधिक था केवल पिताका बदला लेनको आयाथा ।

मुझ मृगलोभी पापीको शीघ्र मारो, जिससे फिर कभी साधुओंका ऐसा अपराध न करूं ॥ ३७॥ जब तुम्हारी स्वाधीन मायाकी रचनाको ब्रह्मा और ब्रह्माके पुत्र रुद्रादिक तथा वेदके द्रष्टा भी नहीं जानते उन्हें ब्राह्मणोंके शापका लगना मायासे अंधे हुए पुरुषोसे किसप्रकार कहा जासकता है ? इससे यह बात चाहे कुछ भी हो, परन्तु आप मुझे मारडालिये ॥३८ ॥ तब श्रीभगवान् बोले कि, हे जरा ! तू भय मत करै, उठकर खडा हो, तैंने तो यह मेरी इच्छानुसारही कार्य किया है, इसलिये तू मेरी आज्ञासे पुण्यवानोंके स्थान स्वर्गको जा ॥ ३९ ॥ इच्छा करके शरीरधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे आज्ञा पाय, वह वधिक श्रीकृष्णकी तीन परिक्रमा दे नमस्कारकर विमानमें बैठ स्वर्गको चलागया ॥ ४० ॥ इसके उपरान्त दारुक

यस्याऽऽत्मयोगरचितं न विदुर्विरिंचो रुद्रादयोऽस्य तनयाः पतयो गिरां ये ॥ त्वन्मायया पिहितदृष्टय एतदंजः किं तस्य ते वयमसद्गतयो गृणीमः ॥३८॥ श्रीभगवानुवाच ॥ मा भैर्जरे त्वमुत्तिष्ठ काम एष कृतो हि मे ॥ याहि त्वं मदनुज्ञातः स्वर्गं सुकृतिनां पदम् ॥ ३९ ॥ इत्यादिष्टो भगवता कृष्णेनेच्छाशरीरिणा ॥ त्रिः परिक्रम्य तं नत्वा विमानेन दिवं ययौ ॥४०॥ दारुकः कृष्णपदवीमन्विच्छन्नधिगम्य ताम् ॥ वायुं तुलसिकामोदमाघ्रायाभिमुखं ययौ ॥ ४१ ॥ तं तत्र तिग्मद्युभिरायुधैर्वृतं ह्यश्वत्थमूले कृतकेतनं पतिम् ॥ स्नेहप्लुतात्मा निपपात पादयो रथादवप्लुत्य सबाष्पलोचनः ॥४२॥ अपश्यतस्त्वच्चरणांबुजं प्रभो दृष्टिः प्रणष्टा तमसि प्रविष्टा ॥ दिशो न जाने न लभे च शांतिं यथा निशायामुडुपे प्रणष्टे ॥ ४३ ॥ इति ब्रुवति सूते वै रथो गरुडलाञ्छनः ॥ खमुत्पपात राजेंद्र साश्वध्वज उदीक्षतः ॥ ४४ ॥

मार्गमें भगवानको विनापाये तुलसी चन्दनकी गंध मिली वायुको सूँघता श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख आया ॥ ४१ ॥ उस पीपलके वृक्षके नीचे तीक्ष्ण कांतियुक्त आयुधोंसे व्याप्त अपने पति श्रीकृष्णचन्द्रको बैठा देख स्नेहसे मग्न आत्मा, नेत्रोंमें जलभर दारुक रथसे उतर उनके चरणोंमें गिरा ॥ ४२ ॥ हे प्रभो ! तुम्हारे चरणारविन्द विना देखे मेरा सब ज्ञान नाशको प्राप्त होगया और मोहमें प्रविष्ट हुआ मैं दिशाओंको भी नहीं जानताहूं, तथा शान्ति भी मुझे नहीं है. जैसे रात्रिमें चंद्रमाके गये पीछे दिशा नहीं जानी जाती हैं ॥ ४३ ॥ हे राजन् ! जब इसप्रकार दारुक सारथीने कहा तब सारथीके देखतेही गरुडचिह्नयुक्त रथ घोड़े ध्वजा सहित आकाशको उडगया ॥ ४४ ॥

इसके उपरान्त विष्णुके दिव्य आयुध चलेगये। इससे विस्मित सारथीसे भगवान् जनार्दन कहने लगे ॥ ४५ ॥ कि, हे सूत ! तू द्वारकाको जा, बांधवोंसे परस्पर जातिका मरण, योगमार्गसे बलदेवजीका प्रस्थान और मेरी दशा जो कुछ तैंने देखी है सो कहना ॥ ४६ ॥ तुम बांधवोंसहित द्वारकामें मत रहना, क्योंकि मुझसे छोड़ीहुई द्वारकाको अब समुद्र बोरेगा ॥ ४७ ॥ इसलिये अपनी सब सामग्री तुम हमारे मातापिताको लेक रके अर्जुनसे रक्षित हो इन्द्रप्रस्थ जाओ, इसप्रकार बांधवोंसे कहो ॥ ४८ ॥ तुम ज्ञाननिष्ठ निस्पृहहो मेरे धर्मसे और यह मेरी मायाकी रचन

तमन्वगच्छन्दिव्यानि विष्णुप्रहरणानि च ॥ तेनातिविस्मितात्मानं सूतमाह जनार्दनः ॥ ४५ ॥ गच्छ द्वारवतीं सूत ज्ञातीनां निधनं मिथः ॥ संकर्षणस्य निर्याणं बंधुभ्यो याहि मद्दशाम् ॥ ४६ ॥ द्वारकायां च न स्थेयं भवद्भिः स्वस्व बंधुभिः ॥ मया त्यक्तां यदुपुरीं समुद्रः प्लावयिष्यति ॥ ४७ ॥ स्वंस्वं परिग्रहं सर्वे आदाय पितरौ च नः ॥ अर्जुनेनावि ताः सर्व इंद्रप्रस्थं गमिष्यथ ॥ ४८ ॥ त्वं तु मद्धर्ममास्थाय ज्ञाननिष्ठ उपेक्षकः ॥ मन्मायारचनामेतां विज्ञायोपशमं व्रज ॥ ४९ ॥ इत्युक्तस्तं परिक्रम्य नमस्कृत्य पुनःपुनः ॥ तत्पादौ शीर्ष्ण्युपाधाय दुर्मनाः प्रययौ पुरीम् ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे यदुकुलसंक्षयो नाम त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ तत्रा गमद्ब्रह्मा भवान्या च समं भवः ॥ महेन्द्रप्रमुखा देवा मुनयः सप्रजेश्वराः ॥ १ ॥

जान शान्तिको प्राप्त होओ ॥ ४९ ॥ जब इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा तब दारुक श्रीकृष्णचन्द्रकी वारम्वार परिक्रमा दे माथा नवाय कुलके नाश होनेसे मलीन चित्त हो द्वारकापुरीको चलागया ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कंधे भाषाटीकायां यादव निर्याणं नाम त्रिंशोध्यायः ॥ ३० ॥ दोहा—इकतिसमें नरलोकते, कृष्ण गये निजधाम ॥ गये देव निज निज भवन, तज द्वारका ललाम ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! दारुकसारथीके जाने उपरान्त वहाँ ब्रह्मा, पार्वतीसहित महादेव, इन्द्रादिक देवता, सनकादिक मुनि,

मरीचि आदि प्रजापति ॥ १ ॥ पितर, गंधर्व, विद्याधर, महानाग, चारण, यक्ष, राक्षस, किन्नर, अप्सरा, पक्षी ॥२॥ भगवान्‌का प्रस्थान देखनेकी इच्छासे, परमउत्कंठित श्रीकृष्णके जन्म कर्म गाते और कहते वहाँ आये ॥ ३ ॥ हे राजन् ! फूलोंकी वर्षा करते, परमभक्तिसे युक्त, विमानोंकी पंक्तिसे आकाशको संकुल करनेलगे ॥ ४ ॥ इसके उपरान्त प्रभु सर्वव्यापक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, ब्रह्मा इन्द्रादिक अपनी विभूतिको देख अपने आपको अपने आपमें संयुक्त कर, अपने लोक लेजानेके लिये आये हुए बहुतसे देवताओंको देख, समाधि लगाकर अपने नेत्रकमल मूँदलिये ॥५॥ जैसे स्वेच्छा मृत्युवाले योगी अपने शरीरको योगधारणासे जलाय लोकोंमें प्रवेश करतेहैं. परन्तु श्रीकृष्णने वैसे नहीं किया. किन्तु उसी शरीरसे अपने

पितरः सिद्धगन्धर्वा विद्याधरमहोरगाः ॥ चारणा यक्षरक्षांसि किन्नराप्सरसो द्विजाः ॥ २ ॥ द्रष्टुकामा भगवतो निर्याणं परमोत्सुकाः ॥ गायंतश्च गृणंतश्च शौरेः कर्माणि जन्म च ॥ ३ ॥ ववृषुः पुष्पवर्षाणि विमानावलिभिर्नभः ॥ कुर्वंतः संकुलं राजन्भक्त्या परमया युताः ॥ ४ ॥ भगवान्पितामहं वीक्ष्य विभूतीरात्मनो विभुः ॥ संयोज्यात्मनि चात्मानं पद्मनेत्रे न्यमीलयत् ॥ ५ ॥ लोकाभिरामां स्वतनुं धारणाध्यानमंगलम् ॥ योगधारणयाऽऽग्नेय्याऽदग्ध्वा धामाविशत्स्वकम् ॥ ६ ॥ दिवि दुंदुभयो नेदुः पेतुः सुमनसश्च खात् ॥ सत्यं धर्मो धृतिर्भूमेः कीर्तिः श्रीश्चानु तं ययुः ॥ ७॥ देवादयो ब्रह्ममुख्या न विशंतं स्वधामनि ॥ अविज्ञातगतिं कृष्णं ददृशुश्चातिविस्मिताः ॥८॥ सौदामन्या यथाकाशे यांत्या हित्वाऽभ्रमंडलम् ॥ गतिर्न लक्ष्यते मर्त्यैस्तथा कृष्णस्य दैवतैः ॥ ९ ॥

परमधामरूप वैकुण्ठको चलेगये, कारण यह था कि, यदि इस शरीरको योगधारणसे जला देते तो उसमेंका संपूर्ण जगत् भी भस्म होजाता और इस शरीरका ध्यान व धारणा करनेवाले उपासक लोगोंको पीछे उस देहका साक्षात्कार और फलकी प्राप्ति नहीं होती ॥ ६॥ जिससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र स्वधाम पधारे, उस समय देवलोकमें नगाडे बाजनेलगे आकाशसे फूलोंकी वर्षा होने लगी और श्रीकृष्णचन्द्रके पीछे भूमिसे सत्य, धर्म, धैर्य, कीर्त्ति, लक्ष्मी यह सब चले गये ॥ ७ ॥ परन्तु ब्रह्मादिक देवताओंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको स्वधाममें प्रवेश करते न देखा, इस कारण यह अति आश्चर्यको प्राप्त हुए, क्योंकि श्रीकृष्णकी गति किसीने न जानी ॥ ८ ॥ जैसे मेघमण्डलीको छोडकर आकाशमें जाती बिजलीकी गति

मनुष्योंसे नहीं देखी जाती, उसीप्रकार देवताओंमेंसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी गति नहीं देखी गई, उनकी गति उनके पार्षदही जानतेहैं ॥ ९ ॥ सो ब्रह्मा रुद्रादिक देवता श्रीकृष्णचन्द्रकी योगगति देखकर अत्यन्त आश्चर्यको प्राप्त हुए और उस गतिकी स्तुति करते अपने अपने लोकोंको चलेगये ॥ १० ॥ हे राजा परीक्षित ! यादवोंमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका जन्म धारण करना मायासे अनुकरण मात्र जानना, जैसे नट निर्विकार है परन्तु नानारूपोंसे अनुकरण करता है, इसप्रकार आपही इस जगत्को उत्पन्न कर, और अंतर्यामीभावसे उसमें आवेशकर अंतकालमें संहार करते हैं, परन्तु आप अपनी महिमासे निर्विकार हैं ॥ ११ ॥ तुम और मूर्त्ति मत जानो इसी अवतारमें श्रीकृष्णचन्द्रका प्रताप बहुत बड़ा देखा है, जिन्होंने परलोकसे सांदीपनका पुत्र प्राप्त किया और उसे उसी शरीरसे शरणागतरक्षक श्रीकृष्ण ले आये.

**ब्रह्मरुद्रादयस्ते तु दृष्ट्वा योगगतिं हरेः ॥ विस्मितास्तां प्रशंसंतः स्वंस्वं लोकं ययुस्तदा ॥ १० ॥ राजन्परस्य तनुभृज्जननाप्ययेहा माया विडंबनमवेहि यथा नटस्य ॥ सृष्ट्वात्मनेदमनुविश्य विहृत्य चांते संहृत्य चात्ममहिमोपरतः स आस्ते ॥ ११ ॥ मर्त्येन यो गुरुसुतं यमलोकनीतं त्वां चानयच्छरणदः परमास्त्रदग्धम् ॥ जिग्येंतकांतकमपीशमसावनीशः किं स्वावने स्वरनयन्मृगयुं सदेहम् ॥ १२ ॥ तथाऽप्यशेषस्थितिसंभवाप्ययेष्वनन्यहेतुर्यदशेषशक्तिधृक् ॥ नैच्छत्प्रणेतुं वपुरत्र शेषितं मर्त्येन किं स्वस्थगतिं प्रदर्शयन् ॥ १३ ॥**

ब्रह्मास्त्रसे दग्ध तुम्हारी रक्षा करी, फिर कालोंके महाकाल रुद्र भगवान् महादेवजीको बाणसुरके संग्राममें जीतलिया और जरानाम वधिकको देहसहित स्वर्गको भेजदिया, तो वह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र क्या अपनी रक्षा करनेमें असमर्थ थे ? ॥ १२ ॥ अहो ! जो श्रीकृष्णचन्द्र समर्थ थे तो कुछ काल अभी यहाँही क्यों न रहे ? तो इसके उत्तरमें कहते हैं कि, संपूर्ण जगत्के सृष्टि प्रतिपालन और संहारमें आपही कारण हैं औरकी आकांक्षा वह नहीं रखतेहैं अनेक शक्तियोंको धारण करते हैं, यद्यपि ऐसे हैं परन्तु तो भी यादवोंका संहार होजानेसे अपने देहको इसलोकमें रखनेकी इच्छा न की, आपही निजधाममें अपने देहको प्राप्त किया, यहाँ हेतु कहतेहैं, भगवान्ने विचारा कि, अब इस देहका यहाँ क्या

कामहै ? स्वधर्मी आत्मनिष्ठोंकी जो रीतिथी सो दिखाई और भाँति वह आत्मनिष्ठ दिव्य गतिके अनादरसे, योगबलसे देहकी सिद्धि कर कहीं यहाँ हीं क्रीड़ा करनेको मन करै, इसकारण भगवान् आप भी चले गये ॥ १३ ॥ जो मनुष्य प्रातःकाल उठकर, सावधान मनसे, अत्यन्त भक्तिपूर्वक श्रीकृष्णचन्द्रकी परमगतिको कहैगा, सो परम उत्तमगतिको प्राप्त होगा ॥ १४ ॥ अब वसुदेवादिककी गति कहते हैं, इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे बिछुडाहुवा दारुक नाम सारथी द्वारकामें आय, वसुदेव व उग्रसेनके चरणोंमें पड़, अपने अश्रुजलसे उनके चरणोंको सींचने

य एतां प्रातरुत्थाय कृष्णस्य पदवीं पराम् ॥ प्रयतः कीर्त्तयेद्भक्त्या तामेवाप्नोत्यनुत्तमाम् ॥ १४ ॥ दारुको द्वारकामेत्य वसुदेवोग्रसेनयोः ॥ पतित्वा चरणावस्रैर्न्यषिंचत्कृष्णविच्युतः ॥ १५ ॥ कथयामास निधनं वृष्णीनां कृत्स्नशो नृप ॥ तच्छ्रुत्वोद्विग्नहृदया जनाः शोकविमूर्च्छिताः ॥ १६ ॥ तत्र स्म त्वरिता जग्मुः कृष्णविश्लेषविह्वलाः ॥ व्यसवः शेरते यत्र ज्ञातयो घ्नंत आननम् ॥ १७ ॥ देवकी रोहिणी चैव वसुदेवस्तथा सुतौ ॥ कृष्णरामावपश्यंतः शोकार्त्ता विजहुः स्मृतिम् ॥ १८ ॥ प्राणांश्च विजहुस्तत्र भगवद्विरहातुराः ॥ उपगुह्य पतींस्तात चितामारुरुहुः स्त्रियः ॥ १९ ॥

लगा ॥ १५ ॥ हे राजा परीक्षित् ! इसके पीछे उस सारथीने सब यादवोंके नाश होनेका वृत्तान्त कहा वह सुनकर वसुदेवादिकोंके हृदयमें अत्यन्त उद्वेग हुआ और शोकसे मूर्छितहो ॥१६॥ मुख काटते श्रीकृष्णके वियोगसे विह्वल उतावले वहीं आये, जहाँ बांधव प्राणरहित शयन कररहेथे ॥ १७ ॥ देवकी रोहिणी और वसुदेव, श्रीकृष्ण और बलदेव अपने पुत्रोंके विना देखे शोकसे आतुर हो बेसुधि होगये ॥ १८ ॥ और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके वियोगसे अत्यन्त आतुरहो, वहाँही प्राण छोड़दिये और अपने अपने पतियोंसे मिलकर स्त्रियें चितामें प्रवेश करगईं ॥ १९ ॥

बलदेवजीकी स्त्री बलदेवजीके देहको आलिंगनकर चितामें प्रवेशकरगईं और वसुदेवकी स्त्री वसुदेवसे, श्रीकृष्णकी पुत्रवधू प्रद्युम्न आदि अपने अपने पतियोंसे मिलकर रुक्मिणी आदि श्रीकृष्णकी स्त्री श्रीकृष्णमय हो अग्निमें प्रवेश करगईं ॥ २० ॥ अर्जुनने अपने परमप्रिय सखा श्रीकृष्णचन्द्रके विरहसे आतुर होनेपर भी सची मुक्ति देनेवाले भगवान्के वचनोंको स्मरण करके उसने अपने आत्माको सांत्वना दी ॥ २१ ॥ जिनकी संपत्ति नाशको प्राप्त हुई और आपभी नाशको प्राप्त हुए, उन बांधवोंका अर्जुनने पिंडदान, तर्पण आदि कार्य विधिपूर्वक क्रमसे किया ॥ २२ ॥ हे महाराज परीक्षित! इसके उपरान्त श्रीयुत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके मंदिरको छोड़कर श्रीकृष्णसे त्यागी संपूर्ण द्वारकाको समुद्रने क्षणभरमें डुबा

रामपत्न्यश्च तद्देहमुपगुह्याग्निमाविशन् ॥ वसुदेवपत्न्यस्तद्गात्र प्रद्युम्नादीन्हरेः स्नुषाः ॥ कृष्णपत्न्योऽविशन्नग्निं रुक्मिण्याद्यास्तदात्मिकाः ॥ २० ॥ अर्जुनः प्रेयसः सख्युः कृष्णस्य विरहातुरः ॥ आत्मानं सांत्वयामास कृष्णगीतैः सदुक्तिभिः ॥ २१ ॥ बंधूनां नष्टगोत्राणामर्जुनः सांपरायिकम् ॥ हतानां कारयामास यथावदनुपूर्वशः ॥ २२ ॥ द्वारकां हरिणा त्यक्तां समुद्रोऽप्लावयत्क्षणात् ॥ वर्जयित्वा महाराज श्रीमद्भगवदालयम् ॥ २३ ॥ नित्यं सन्निहितस्तत्र भगवान्मधुसूदनः ॥ स्मृत्याऽशेषाशुभहरं सर्वमंगलमंगलम् ॥ २४ ॥ स्त्रीबालवृद्धानादाय हतशेषान्धनञ्जयः ॥ इन्द्रप्रस्थं समावेश्य वज्रं तत्राऽभ्यषेचयत् ॥ २५ ॥ श्रुत्वा सुहृद्वधं राजन्नर्जुनात्ते पितामहाः ॥ त्वां तु वंशधरं कृत्वा जग्मुः सर्वे महापथम् ॥ २६ ॥ य एतद्देवदेवस्य विष्णोः कर्माणि जन्म च ॥ कीर्त्तयेच्छ्रद्धया मर्त्यः सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ २७ ॥

दिया ॥ २३ ॥ मंदिर बचानेका कारण यह है कि, भगवान् मधुसूदन वहाँ नित्य विराजाते हैं और वह मंदिर कैसा है कि, जिसका स्मरणमात्र करनेसेही संपूर्ण अमंगल नाशको प्राप्त होजाते हैं ॥ २४ ॥ मरनेसे बचेहुए स्त्री, बालक वृद्धको अर्जुनने लेकर इन्द्रप्रस्थमें प्रवेश कराय वहाँ वज्रनाभको अभिषेक किया ॥ २५ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परमभागवत परिक्षित्! तुम्हारे पितामह पांडव अर्जुनके मुखसे सुहृदोंका वध सुनकर तुमको वंशधारी समझ महाप्रस्थानको चलेगये ॥ २६ ॥ जो मनुष्य श्रद्धासहित देवदेव भगवान् विष्णुके जन्म और

कर्मोंको सुनेंगे अथवा कहेंगे, वह संपूर्ण पापोंसे छूट जायँगे ॥ २७ ॥ इसप्रकार इस ग्रन्थमें और दूसरे ग्रन्थोंमें वर्णन कियेहुए परममंगल भगवान् वासुदेवके सुन्दर अवतारोंके चरित्र जो मनुष्य कहेंगे सो परमहंसोंके शरणदायक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें परमभक्तिको प्राप्त होंगे * ॥ २८ ॥

इत्थं हरेर्भगवतो रुचिरावतारवीर्याणि बालचरितानि च शंतमानि ॥ अन्यत्र चेह च श्रुतानि गृणन्मनुष्यो भक्तिं परां परमहंसगतौ लभेत ॥ २८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भगवदन्तर्द्धानं नामैकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ समाप्तोऽयं श्रीमद्भागवतस्यैकादशः स्कन्धः ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कंधे अष्टादशसाहस्र्यां संहितायां भाषाटीकायां श्रीकृष्णपरिवारनिर्यापणं नामैकात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

---

* भजन—जनप्रतिपाल दयाल दयानिधि क्यों चितवत नहिं ओर हमारी । कीजे कृपा जन जान हमपर हे व्रजेश गोपाल मुरारी । जबसे सतशिक्षा हम त्यागी । बुधिबल और सुख सम्पति भागी । पीछे विपति अविद्या लागी । निशिदिन देत रहत दुखभारी ॥ १ ॥ कुमतिकलह घटघटमें छाई । शुभगुण सुमति समूल नशाई । करत परस्पर द्वेष बुराई । हानिलाभ-नहिं तनक विचारी ॥ २ ॥ हम सब तुम्हरी ओर निहारें । त्राहि त्राहि दिन रात पुकारें । तुम विन जाको जाय जुहारें । एसो को भक्तन हितकारी ॥ ३ ॥ वेग जननकी ओर निहारो । कलह कुमतिकी मूल उखारो । दारिद दुर्गुण दुर्ग विदारो । दुष्टदलन दीनन दुखहारी ॥ ४ ॥ नाथ विनय मम स्वीकृत कीजे । विद्यादान दयाकर दीजे । चरण शरणमें हमको लीजे । लागरही दृढ आश तुह्मारी ।

---

इदं पुस्तकं क्षेमराज-श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटालैन ) स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम ) मुद्रणालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते एकादशस्कन्धः समाप्तः ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ दोहा—आदि ब्रह्म अद्वैत अज, अविनाशी अविकार। श्रीमुकुन्द गोविन्दपद भज मन वारम्वार ॥१॥ कवित्त—काहूको सहारोहै भवानी राज रानीको, काहूको सहारो है गिरिजाके प्यारेको। काहूको सहारो है काल विकरालीको, काहूको सहारो भूतनाथ वेलवारेको ॥ काहूको सहारो है भैरों हनुमानूजीको, काहूको सहारो है पूरण नाथद्वारेको। जानै गिरधारो औ उवारो ब्रज शालिग्राम, मोहिं तो सहारो वा नन्दके दुलारेको ॥ १ ॥ काहूकी उमा रमा शारदामें बड़ी प्रीति, काहूको भवानी और लक्ष्मीमें मन है। काहूको गणेश औ महेश माहिं लागो चित्त, काहूको इष्ट देव पानी अरु पवन है ॥ काहूको ध्यान हनुमान और भैरवको, काहूको पूज्य शम्भु पुत्र गजानन है। काहूके शालिग्राम रामनाम अमर मूल, मेरे तो केवल एक राधाही धन है ॥ २ ॥ सोरठा—जय ब्रजचन्द मुकुन्द, आनँदनिधि ऋधि सिधि भवन ॥ जय वृन्दावन चन्द, नन्दसुवन

**श्रीकृष्णाय नमः ॥ राजोवाच ॥ स्वधामानुगते कृष्णे यदुवंशविभूषणे ॥ कस्य वंशोऽभवत्पृथ्व्यामेतदाचक्ष्व मे मुने ॥ ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ योंत्यः पुरंजयो नाम भाव्यो बार्हद्रथो नृप ॥ तस्यामात्यस्तु शुनको हत्वा स्वामिनमात्मजम् ॥ प्रद्योतसंज्ञं राजानं कर्ता यत्पालकः सुतः ॥ २ ॥ विशाखयूपस्तत्पुत्रो भविता राजकस्ततः ॥ नंदिवर्धनस्तत्पुत्रः पञ्च प्रद्योतना इमे ॥ ३ ॥ अष्टत्रिंशोत्तरशतं भोक्ष्यंति पृथिवीं नृपाः ॥ शिशुनागस्ततो भाव्यः काकवर्णस्तु तत्सुतः ॥ क्षेमधर्मा तस्य सुतः क्षेत्रज्ञः क्षेमधर्मजः ॥ ४ ॥**

त्रिभुवनपती ॥ १ ॥ दोहा—अहै प्रथम अध्यायमें, भावी मागध वंश। धरा भोग करि है सविधि, सो वर्णब विनशंस ॥ १ ॥ राजा परीक्षितने बूझा कि हे मुने! यदुकुलके भूषणरूप श्रीकृष्णचन्द आनन्दकन्द जब अपने परमधामको चलेगये, तब पृथ्वीपर आगेको किसका वंश चला? यह मुझको समझाकर कहो ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन्! बृहद्रथके कुलके अन्तमें पुरंजय नाम राजा होगा, जिसका वर्णन प्रथम नवमस्कन्धमें आपको सुनाचुकाहूं, उसका मंत्री शुनक पुरंजयको मारकर प्रद्योतनाम अपने पुत्रको राजसिंहासनपर बिठावेगा, उसके पालक नाम पुत्र होगा ॥ २ ॥ उसके विशाखयूप नाम पुत्र होगा, उसके राजक नाम एक पुत्र होगा, राजकके नन्दिवर्द्धन नाम पुत्र होगा, यह पॉच राजा प्रद्योतन नामसे प्रसिद्ध होंगे ॥ ३ ॥ और एकसौ अड़तीस ( १३८ ) वर्षतक पृथ्वीकी रक्षा करेंगे, उनके पीछे शिशुनाग नाम राजा होगा, उसके काकवर्ण

नाम राजा होगा, काकवर्णके क्षेमधर्मा नाम पुत्र होगा, उसके क्षेत्रज्ञ नाम पुत्र होगा ॥ ४ ॥ क्षेत्रज्ञके विधिसार नाम पुत्र उत्पन्न होगा, उसके अजातशत्रु नाम पुत्र होगा, उसके दर्भकनाम पुत्र होगा, उसके अजय नाम पुत्र होगा ॥ ५ ॥ अजयके नन्दिवर्द्धन नाम पुत्र होगा, उसके महानन्द नाम पुत्र होगा, हे कुरुवंशभूषण ! यह शिशुनागादिवंशी दश राजा तीनसौ साठ ( ३६० ) वर्षतक कलियुगमें राज्यभोग करेंगे ॥ ६॥ हे महाराज ! महानन्दका पुत्र शूद्रीके गर्भसे बड़ा तेजस्वी और पराक्रमी ॥ ७ ॥ महापद्म सेनाका पति, नन्दनाम क्षत्रियवंशका विध्वंस करनेवाला होगा, इस नन्दराजासे लेकर आगेको शूद्रके तुल्य अधर्मी राजा होंगे ॥ ८ ॥ सो यह नन्द पृथ्वीपर एक महाछत्रधारी राजा होगा और कोई संसारमें उसकी

विधिसारः सुतस्तस्याजातशत्रुर्भविष्यति ॥ दर्भकस्तत्सुतो भावी दर्भकस्याजयः स्मृतः ॥ ५ ॥ नंदिवर्धन आजेयो महानंदिः सुतस्ततः ॥ शिशुनागो दशैवते पष्ट्युत्तरशतत्रयम् ॥ ६ ॥ समा भोक्ष्यंति पृथिवीं कुरुश्रेष्ठ कलौ नृपाः ॥ महानंदिसुतो राजञ्छूद्रीगर्भोद्भवो वली ॥ ७ ॥ महापद्मपतिः कश्चिन्नंदः क्षत्रविनाशकृत् ॥ ततो नृपा भविष्यंति शूद्रप्रायास्त्वधार्मिकाः ॥ ८ ॥ एकच्छत्रां स पृथिवीमनुल्लंघितशासनः ॥ शासिष्यति महापद्मो द्वितीय इव भार्गवः ॥ ९ ॥ तस्य चाष्टौ भविष्यंति सुमाल्यप्रमुखाः सुताः ॥ य इमां भोक्ष्यंति महीं राजानः स्म शतं समाः ॥ १० नव नंदान्द्विजः कश्चित्प्रपन्नानुद्धरिष्यति ॥ तेषामभावे जगतीं मौर्या भोक्ष्यंति वै कलौ ॥ ११ ॥ स एव चंद्रगुप्तं वै द्विजो राज्येऽभिषेक्ष्यति ॥ तत्पुत्रो वारिसारस्तु ततश्चाशोकवर्धनः ॥ १२ ॥ सुयशा भविता तस्य संगतः सुयशः सुताः ॥ शालिशूकस्ततस्तस्य सोमशर्मा भविष्यति ॥ १३ ॥

आज्ञाको उल्लंघन न करैगा, मानो क्षत्रियोंका मानभंग करनेमें दूसरा परशुराम होगा ॥ ९ ॥ उस नन्दराजाके सुमाल्यादिक आठ पुत्र होंगे, वह सब राजा होकर सौ ( १०० ) वर्षतक पृथ्वीकी रक्षा करेंगे ॥ १० ॥ अपने अनुगत उन नवो नन्दराजाओंको कोई एक चाणक्य नाम ब्राह्मण मारेगा, तिनके मरणोपरान्त कलियुगमें मौर्य नाम राजा पृथ्वीका राज्य करैगा ॥ ११ ॥ फिर वही नवनंदका मारनेवाला चाणक्य नाम ब्राह्मण चन्द्रगुप्त मौर्यको राज्यसिंहासनपर बैठावेगा, उस चन्द्रगुप्तके वारिसार नाम पुत्र होगा, उसके अशोकवर्धन नाम पुत्र होगा ॥ १२ ॥ अशोकवर्धनके सुयशा

नाम पुत्र होगा, उसके संगतनाम पुत्र उत्पन्न होगा, संगतके शालिशूकनाम पुत्र होगा, उसके सोमशर्मानाम पुत्र होगा ॥ १३ ॥ सोमशर्माके शतधन्वा पुत्र होगा, उसके दूसरा बृहद्रथ पुत्र होगा; यह दश मौर्यवंशी राजा कलियुगमें एकसौ तेत्तीस (१३३) वर्षतक पृथ्वीपर आनन्द भोगेंगे, हे कौरवकुलमार्त्तण्ड ! इन सब मौर्योंमें पहले एकादश रथा नाम मौर्य होगा, यह जाननेयोग्य बात है ॥ १४ ॥ फिर मौर्यवंशका राजा बृहद्रथका सेनापति पुष्पमित्र अपने स्वामीको मारकर ाज्य करैगा पौष्पमित्रका पुत्र अग्निमित्र राजा होगा उसका सुज्येष्ठ नाम पुत्र होगा, सुज्येष्ठक पुत्र वसुमित्र होगा, वसुमित्रका भद्रक नाम पुत्र होगा, भद्रकका पुत्र पुलिन्द होगा, पुलिन्दका पुत्र घोष होगा, घोषका पुत्र वज्रमित्र होगा वज्रमित्रका

**शतधन्वा ततस्तस्य भविता तद्बृहद्रथः ॥ मौर्या ह्येते दश नृपाः सप्तत्रिंशच्छतोत्तरम् ॥ समा भोक्ष्यंति पृथिवीं कलौ । कुरुकुलोद्वह ॥ १४ ॥ अग्निमित्रस्ततस्तस्मात्सुज्येष्ठोऽथ भविष्यति ॥ वसुमित्रो भद्रकश्च पुलिंदो भविता सुतः ॥ ॥ १५ ॥ ततो घोषः सुतस्तस्माद्वज्रमित्रो भविष्यति ॥ ततो भागवतस्तस्माद्देवभूतिरिति श्रुतः ॥ १६ ॥ शुंगा दशैते भोक्ष्यंति भूमिं वर्षशताधिकम् ॥ ततः काण्वानियं भूमिर्यास्यत्यल्पगुणान्नृप ॥ १७ ॥ शुंगं हत्वा देवभूतिं कण्वोऽमात्यस्तु कामिनम् ॥ स्वयं करिष्यते राज्यं वसुदेवो महामतिः ॥ १८ ॥ तस्य पुत्रस्तु भूमित्रस्तस्य नारायणः सुतः ॥ काण्वायना इमे भूमिं चत्वारिंशच्च पञ्च च ॥ शतानि त्रीणि भोक्ष्यंति वर्षाणां च कलौ युगे ॥ १९ ॥ हत्वा कण्वं सुशर्माणं तद्भृत्यो वृषलो बली ॥ गां भोक्ष्यत्यंध्रजातीयः कञ्चित्कालमसत्तमः ॥ २० ॥**

पुत्र भागवत होगा; भागवतका पुत्र देवभूति होगा ॥ १५ ॥ १६ ॥ यह दश शुंगराजा कहे जायँगे और दशों राजा एकसौबारह ११२ वर्षतक पृथ्वीका राज्य करैंगे, हे कुरुकुलभूषण ! इन सबमें शुंगा नाम राजा पहिले होगा, हे नरेन्द्र ! फिर यह भूमि अल्पगुणवाले कण्व नाम राजाओंके अधीन रहैगी ॥ १७ ॥ देवभूति नाम शुँगाका मंत्री बडा बुद्धिवान् वसुदेवनामा होगा सो परस्त्रीगामी देवभूति शुंगको मारकर आपही राज्य करैगा, उसके भूमित्र पुत्र होगा ॥ १८ ॥ भूमित्रके नारायण नाम पुत्र होगा । नारायणके सुशर्मा नाम पुत्र होगा यह कण्ववंशी चार राजा कलि युगमें तीनसै पैंतालीस ३४५ वर्षतक पृथ्वीका राज्य करैंगे ॥ १९ ॥ सुशर्माका कोई चाकर महानीच शूद्र जाति अस

त्तम बली नाम कण्ववंशी सुशर्माको मारकर कुछ वर्षतक आप पृथ्वीका राज्य करैगा ॥२०॥ फिर उसके पीछे उस बली नाम राजाका भ्राता कृष्ण नाम पृथ्वीका पति होगा, उसके श्रीशान्तकर्ण नाम पुत्र होगा, श्रीशान्तकर्णके पौर्णमास नाम पुत्र होगा ॥ २१॥ उसके लम्बोदर नाम पुत्र होगा, लम्बोदरका पुत्र चिविलक होगा, चिविलकके मेघस्वाति नाम पुत्र होगा, उसके अटमान नाम पुत्र होगा ॥ २२ ॥ अटमानके अनिष्टकर्मा नाम पुत्र होगा, उसके हालेय नाम पुत्र होगा, हालेयके तलक नाम पुत्र होगा, तलकके पुरीषभीरु नाम पुत्र होगा उसका सुनन्दन नाम पुत्र होगा ॥२३॥ सुनन्दनके चकोर नाम तनय होगा, चकोरके नवभाशिवस्वाति नाम पुत्र होगा, हे रिपुदमन! उसके गोमती नाम पुत्र होगा, गोमतीके पुरीमान् नाम

कृष्णनामाऽथ तद्भ्राता भविता पृथिवीपतिः ॥ श्रीशांतकर्णस्तत्पुत्रः पौर्णमासस्तु तत्सुतः ॥ २१ ॥ लंबोदरस्तु तत्पुत्र स्तस्माच्चिविकलो नृपः ॥ मेघस्वातिश्च विकलादटमानस्तु तस्य च ॥ २२ ॥ अनिष्टकर्मा हालेयस्तलकस्तस्य चा त्मजः ॥ पुरीषभीरुस्तत्पुत्रस्ततो राजा सुनन्दनः ॥ २३ ॥ चकोरो नवमो यत्र शिवस्वातिररिंदम ॥ तस्यापि गोमती पुत्रः पुरीमान्भविता ततः ॥ २४ ॥ मेदःशिराः शिवस्कन्दो यज्ञश्रीस्तत्सुतस्ततः ॥ विजयस्तत्सुतो भाव्यश्चन्द्रविज्ञः सलोमधिः ॥ २५ ॥ एते त्रिंशन्नृपतयश्चत्वार्यब्दशतानि च ॥ षट्पञ्चाशच्च पृथिवीं भोक्ष्यंति कुरुनन्दन ॥ २६ ॥ सप्ता भीरा आवभृत्या दशगर्दभिनो नृपाः ॥ कङ्काः षोडश भूपाला भविष्यंति च लोलुपाः ॥ २७ ॥ ततोऽष्टौ यवना भाव्याश्चतुर्दश तुरुष्ककाः ॥ भूयो दश गुरुण्डाश्च मौना एकादशैव तु ॥ २८ ॥

पुत्र होगा ॥२४॥ उसके मेदशिरा नाम पुत्र होगा मेदशिराके शिवस्कन्द नाम पुत्र होगा, ताके यज्ञश्रीनाम पुत्र होगा, यज्ञश्रीके विजय नाम पुत्र होगा, उसके चन्द्रविज्ञ नाम पुत्र होगा, और उसके सलोमधिनाम पुत्र होगा ॥ २५ ॥ हे कुरुनन्दन! यह तीस राजा चारसौ छप्पन ४५६ वर्षतक पृथ्वीपर राज्य करैंगे ॥ २६॥ इनके उपरान्त आवभृत्य नामनगरीमें सात आभीर जातिके राजा होंगे, उनके पीछे फिर दश गर्दभ नाम राजा होंगे, उनके उपरान्त कंकजातिके सोलह राजा महालोभी होंगे ॥ २७ ॥ उनके पीछे आठ यवन राजा होंगे, उनके पीछे चौदह तरुष्क ( तुरक, तुर किस्तानके वासी ) राजा होंगे, फिर दश गुरुण्ड ( अंगेरज,इंगलिस्तान निवासी ) राजा होंगे, उनके पीछे ग्यारह मौन राजा होंगे ॥ २८ ॥

यह ग्यारह मौन राजाके विना सब राजा एक सहस्र निन्यानवे ( १०९९ ) वर्षतक पृथ्वी पर राज्य करेंगे ॥ २९ ॥ हे राजन् ! ग्यारह मौन राजा तीनसो ३०० वर्षतक पृथ्वीका भोग करेंगे, उनके मरनेके पीछे किलकिला नगरमें भूतनन्दनाम राजा होगा, उसके पीछे वंगिर नाम राजा होगा ॥ ३० ॥ फिर उसके पीछे उसका भाई शिशुनंदि और शिशुनन्दिके पीछे यशोनंदि यशोनन्दिके पीछे प्रवीरक, यह सब राजा एकसौ छः ( १०६ ) वर्षतक पृथ्वीपर राज्य करेंगे ॥ ३१ ॥ उस शिशुनंदिके तेरह पुत्र होंगे और वह सब बाह्लीकही कहलावेंगे और आनन्द पूर्वक पृथ्वीका राज्य करेंगे, फिर और एक दूसरा पुष्पमित्र नाम राजा होगा, उसके दुर्मित्र नाम पुत्र होगा ॥ ३२॥ फिर सात तो

एते भोक्ष्यंति पृथिवीं दशवर्षशतानि च ॥ नवाधिकां च नवतिं मौना एकादश क्षितिम् ॥ २९ ॥ भोक्ष्यंत्यब्दशतान्यंग त्रीणि तैः संस्थिते ततः ॥ किलिकिलायां नृपतयो भूतनंदोऽथ वंगिरिः॥३०॥शिशुनंदिश्च तद्भ्रातायशोनंदिः प्रवीरकः ॥ इत्येते वै वर्षशतं भविष्यंत्यधिकानि षट् ॥ ३१ ॥ तेषां त्रयोदश सुता भवितारश्च बा[ ]काः ॥ पुष्पमित्रोऽथ राजन्यो दुर्मित्रोऽस्य तथैव च ॥ ३२ ॥ एककाला इमे भूपाः सप्तांध्राः सप्त कौशलाः ॥ विदूरपतयो भाव्या नैषधास्तत एव हि ॥ ३३ ॥ मागधानां तु भविता विश्वस्फूर्जिः पुरञ्जयः ॥ करिष्यत्यपरो वर्णान्पुलिंदयदुमद्रकान् ॥ ३४ ॥ प्रजाश्चाब्रह्मभूयिष्ठाः स्थापयिष्यति दुर्मतिः ॥ वीर्यवान्क्षत्रमुत्साद्य पद्मवत्यां स वै पुरि ॥ अनुगंगामाप्रयागं गुप्तां भोक्ष्यंति मेदिनीम् ॥ ३५ ॥ सौराष्ट्रावंत्याभीराश्च शूद्रा अर्बुदमालवाः ॥ व्रात्या द्विजा भविष्यंति शूद्रप्राया जनाधिपाः ॥ ३६ ॥

अंध, सात कौशल और एक वैदूर्य नगरका नरेश नैषध यह सब खण्ड मण्डलेश्वर राजा एकही समयमें होंगे ॥ ३३ ॥ फिर मगध देशमें विश्वस्फूर्जित पुरंजय नाम राजा होगा, सो बडा पराक्रमी विदुर्मति होगा और ब्राह्मण आदि चारों वर्णोंको धर्मसे भ्रष्ट करके पुलिन्द, यदु और मद्रक म्लेच्छकी तुल्य करदेगा ॥ ३४ ॥ और जिसमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, न हों ऐसी नीच प्रजाको स्थापन करैगा, यह वीर्यवान् पुरंजय क्षत्रियोंका विध्वंस करके पद्मावती नाम पुरीमें बसकर हरिद्वारसे लेकर प्रयागतक राज्य करैगा ॥ ३५ ॥ सौराष्ट्रदेश, उज्जैन, अभीर, शूद्र, अर्बुद, मालवादेशनिवासी द्विज अर्थात् तीनों वर्ण यज्ञोपवीत क्रिया न करके संस्कार हीन होजायँगे और राजा भी शूद्रके समान

मुझे दिखाओ ॥ ६ ॥ सूतजी बोले कि, हे ऋषियो ! इसप्रकार मार्कण्डेयसे स्तुति और वरदानका माँगना सुन भगवान् ईश्वर उन मुनिसे पूजित हो, मुसकाकर वही वर दे बद्रिकाश्रमको चलेगये * ॥७॥ तब मार्कण्डेयजी उस मायाके वरदानका चिन्तवन करनेलगे और अपने आश्रममें बैठकर अग्नि, सूर्य, जल, चन्द्रमा, पृथ्वी, पवन, आकाश और मनमें भगवान्का ध्यान करनेलगे ॥ ८ ॥ भावनारूपी द्रव्यसे नित्यप्रति भगवान्का पूजन किया करैं, कभी एक भक्तिके आवेशसे पूजाको भी भूलजाते ॥ ९ ॥ सूतजी बोले कि, हे शौनक ! हे भृगुवंशियोमें श्रेष्ठ ! हे मुने !

सूत उवाच ॥ इतीडितोऽर्चितः काममृषिणा भगवान्मुने ॥ तथेति स स्मयन्प्रागाद्बदर्याश्रममीश्वरः ॥ ७ ॥ तमेव चिंतयन्नर्थमृषिः स्वाश्रम एव सः ॥ वसन्नग्न्यर्कसोमांबुभूवायुवियदात्मसु ॥ ८ ॥ ध्यायन्सर्वत्र च हरिं भावद्रव्यैरपूजयत् ॥ क्वचित्पूजां विसस्मार प्रेमप्रसरसंप्लुतः ॥ ९ ॥ तस्यैकदा भृगुश्रेष्ठ पुष्पभद्रातटे मुने ॥ उपासीनस्य संध्यायां ब्रह्मन्वायुरभून्महान् ॥ १० ॥ तं चण्डशब्दं समुदीरयंतं बलाहका अन्वभवन्करालाः ॥ अक्षस्थविष्ठा मुमुचुस्तडिद्भिः स्वनंत उच्चैरभिवर्षधाराः ॥ ११ ॥ ततो व्यदृश्यंत चतुःसमुद्राः समंततः क्ष्मातलमाग्रसंतः ॥ समीरवेगोर्मिभिरुग्रनक्रमहाभयावर्त्तगभीरघोषाः ॥ १२ ॥

हे ब्रह्मन् ! एक दिन सन्ध्यासमय पुष्पभद्रा नदीके तटपर मार्कण्डेयजी बैठे थे, वहाँ बड़ी भयंकर पवन चलने लगी ॥ १० ॥ महावेगसे प्रचण्ड शब्द होनेलगा, उस पवनके पीछे महाविकराल कालरूप प्रलयकीसी काली काली घटा चारो ओरसे उमड़ने लगीं, बड़े गम्भीर शब्दसे बिजली कड़कड़ाने लगीं, वज्रपात होने लगा, गजशुण्डके समान मोटी जलधारा वर्षने लगी ॥ ११ ॥ पवनके वेगसे पानीमें तरंगें उठने लगीं, पृथ्वी

* शंका–दुष्टलोगोंका लक्षण यह है कि, वात करते करते मुसका देते हैं और जो कोई मनुष्य उन दुष्टोंके स्थानपर जाय तो उनको आतादेखकर हँसते हैं और चलते समय भी वह दुष्ट मनुष्य उनके ठठे उड़ाते हैं, वह दुष्ट उनके घर जाँय तो भी हँसी करै, चलते समयभी हसी करते हैं, यह दुष्ट लोगोंकी पहिचानके लक्षण हैं, मार्कण्डेय मुनिके आश्रमसे नारायण जब अपने आश्रमको चले तब मुसकातेहुये क्यों चले ? बड़े मुनीश्वर होकर ऐसा बुरा कर्म क्यों किया ?

उत्तर–नारायणमुनिने विचार किया कि, मार्कण्डेयजी मायाका प्रभाव देखना चाहते हैं इनके मनमें ऐसा अभिमान है कि, मैंने मायाको तप करके जीत लिया है, ऐसा माया करके इनको मोह उपजाऊगा, जो यह युगानयुग भूलैंगे नहीं, ऐसा विचारके अपने मनमें नारायणमुनि मुसकाये, कुछ दुष्टकर्मसे नहीं मुसकाये।

डूबने लगी, उग्र ग्राह जहाँ तहाँ दिखाई देने लगे, महाभयानक भ्रमर जलमें पड़नेलगे, चारों और समुद्रकेसा अरअराहट होनेलगा ॥ १२ ॥ आकाशके अतिक्रम करनेवाले जलसे और महातीक्ष्ण पवनसे और अत्यंत दमकती हुई दामिनीसे चार प्रकारके जगत्को बाहर भीतरसे व्याकुल देख और पृथ्वीको पानीमें डूबीहुई निहारकर मुनि अपने मनमें घबराने लगे और विस्मय होकर त्रासको प्राप्त हुए ॥१३ ॥ मार्कण्डेय जीके देखतेदेखते तरंगें उठनेसे भयानक पवनसे चलायमान वर्षतेहुए मेघोंसे पूर्ण हो समुद्र सब ओरसे द्वीप, खण्ड, पर्वतोंसहित पृथ्वीको डुबाने लगा ॥ १४॥ भूमि, अन्तरिक्ष, स्वर्ग, नक्षत्र, दिशाओं सहित त्रिलोकी जलमय,होगई, उस समय केवल एक मार्कण्डेयजी अवशेष रहे, सो वह

अंतर्बहिश्चाद्भिरतिद्युभिः खरैः शतह्रदाभीरुपतापितं जगत् ॥ चतुर्विधं वीक्ष्य सहात्मना मुनिर्जलाप्लुतां क्ष्मां विमनाः समत्रसत् ॥ १३ ॥ तस्यैवमुद्वीक्षत ऊर्मिभीषणः प्रभञ्जनाघूर्णितवार्महार्णवः ॥ आपूर्यमाणो वरषद्भिरंबुदैः क्ष्मामप्यधाद्द्वीपवर्षाद्रिभिः समम् ॥ १४ ॥ सक्ष्मांतरिक्षं सदिवं सभागणं त्रैलोक्यमासीत्सहदिग्भिराप्लुतम् ॥ स एक एवोर्वरितो महामुनिर्बभ्राम विक्षिप्य जटाजडांधवत् ॥१५॥ क्षुत्तृट्परीतैर्मकरैस्तिमिंगिलैरुपद्रुतो वीचिनभस्वता हतः ॥ तमस्यपारे पतितो भ्रमन्दिशो न वेद खं गां च परिश्रमेषितः ॥ १६ ॥ क्वचिद्गतो महावर्त्ते तरंगैस्ताडितः क्वचित् ॥ यादोभिर्भक्ष्यते क्वापि स्वयमन्योऽन्यघातिभिः ॥ १७ ॥ क्वचिच्छोकं क्वचिन्मोहं क्वचिद्दुःखं सुखं भयम् ॥ क्वचिन्मृत्युमवाप्नोति व्याध्यादिभिरुतार्दितः ॥ १८ ॥

इकलेही अपनी बड़ी बड़ी जटाओंको फैलाये, जड़ अन्धकी सदृश जलमें भ्रमने लगे ॥ १५ ॥ भूख और प्याससे पीडित, मकर और तिमिंगिलोंसे भयभीत, महाप्रचण्ड पवनके झकोरोसे और जलकी तीव्र तरंगोके प्रहारसे व्याकुल, अपार अन्धकारमें दिशाओंमें भ्रमण करते हुए, आकाश और पृथ्वीको नहीं जानते भये ॥ १६ ॥ कभी महागम्भीर भँवरोंमें उछलते डूबतेथे; कभी तरंगोंमें आनकर इधर उधर चलेजाते थे, कभी भूखे जल जन्तु उनको खानेके लिये परस्पर लड़ रहेथे ॥ १७ ॥ कभी शोक, कभी मोह, कभी दुखः, कभी सुख, कभी मरण, कभी जीवन, कभी रोगादिकोंसे ग्रसितहो अनेक प्रकारके क्लेश पातेथे ॥ १८ ॥

नारायणकी मायासे आवृत चित्तवाले मार्कण्डेयजीको उस जलमें भ्रमते भ्रमते अयुतायुत सहस्रों सैकडों अर्थात् एक शंख १००००००००००००००० वर्ष बीत गये ॥ १९ ॥ तब उस महाप्रलयके समुद्रमें भ्रमते भ्रमते एक टापू दिखाई दिया, उस टापूमें फल फूलोंसे अत्यन्त शोभायमान एक वटका वृक्ष दृष्टि आया ॥ २० ॥ उस वृक्षके पूर्व उत्तर ( ईशान ) की कोणकी शाखाके पत्रके जोड़में सोता अपनी कान्तिसे अन्धकारको दूर करनेवाला एक बालक देखा ॥ २१ ॥ महामरकत मणिके सदृश श्यामवर्ण, अत्यन्त शोभायमान मुखारविन्द, शंखके तुल्य तीन रेखा ओंसे युक्त ग्रीवा, परमविशाल वक्षस्थल, सुन्दर नासिका और सुन्दर भौंहें हैं ॥ २२ ॥ श्वाससे काँपतीहुई अलकोंकी मनोहर छवि,

अयुतायुतवर्षाणां सहस्राणि शतानि च ॥ व्यतीयुर्भ्रमतस्तस्मिन्विष्णुमायावृतात्मनः ॥ १९ ॥ स कदाचिद्भ्रमंस्तस्मिन्पृथिव्याः ककुदि द्विजः ॥ न्यग्रोधपोतं ददृशे फलपल्लवशोभितम् ॥ २० ॥ प्रागुत्तरस्यां शाखायां तस्यापि ददृशे शिशुम् ॥ शयानं पर्णपुटके ग्रसंतं प्रभया तमः ॥ २१ ॥ महामरकतश्यामं श्रीमद्वदनपंकजम् ॥ कंबुग्रीवं महोरस्कं सुनासं सुंदरभ्रुवम् ॥ २२ ॥ श्वासैजदलकाभातं कंबुश्रीकर्णदाडिमम् ॥ विद्रुमाधरभासेषच्छोणायितसुधास्मितम् ॥ २३ ॥ पद्मगर्भारुणापांगं हृद्यहासावलोकनम् ॥ श्वासैजद्वलिसंविग्ननिम्ननाभिदलोदरम् ॥२४॥ चार्वंगुलिभ्यां पाणिभ्यामुन्नीय चरणांबुजम् ॥ मुखे निधाय विप्रेंद्रो धयंतं वीक्ष्य विस्मितः ॥ २५ ॥ तद्दर्शनाद्वीतपरिश्रमो मुदा प्रोत्फुल्लहृत्पद्मविलोचनांबुजः ॥ प्रहृष्टरोमाद्भुतभावशंकितः प्रष्टुं पुरस्तं प्रससार बालकम् ॥ २६ ॥

भीतरकी ओरको शंखकी तुल्य आटी खाये हुए शोभित, कानोंमें दाडिमके फूलोंकी कली धरीं, विद्रुमसे अरुण अधरोंकी कान्ति सुधा सरस मन्दमुसकान ॥ २३ ॥ कमलकोशकेसे अरुण नेत्रोंके कोये, सुन्दर हास्ययुक्त चितवन, श्वास लेनेमें चलायमान, त्रिवलीसे शोभित, गम्भीर नाभि अत्यन्त शोभा देरही, पीपलके पत्रके समान सुन्दर उदर ॥ २४ ॥ अपने दोनों हाथोंकी उँगलियोंसे दाहिन चरणके अँगूठेको थाँमेंहुए मुखसे पीरहाथा, उस बालकको देखकर मार्कण्डेयजी अत्यन्त विस्मित हुए ॥ २५ ॥ उसके दर्शनके आनन्दसे सब श्रम दूर होगया, हृदयकमल खिलगया, शरीर पुलकायमान होनेलगा इस अद्भुत प्रभावको देख मुनि अति सशंकित होकर बूझनेके लिये उस बालकके समीप गये ॥ २६ ॥

उस समय वह भृगुवंशी मार्कण्डेय मुनि उस बालकके मुखके समीप बूझनेको झुके, इतनेमें बालकने श्वास जो लिया उसके श्वासके संगही मच्छरकी नाईं बालकके मुखके मार्ग होकर उसकें उदरमें पहुँच गये, वहाँभी यह विश्व प्रलयसे पहिलेकी नाईं देखा उसको देखकर अत्यन्त विस्मित हो मोहित होगये ॥ २७ ॥ और वैसाही आकाश, भूमि, स्वर्ग, वृक्ष, पृथ्वी, नक्षत्र, पर्वत, समुद्र, द्वीप, खण्ड, दिशा, देवता, असुर, वन, देश, नदी, पुर, खान, किसानोंके ग्राम, गायोंके खरक, वर्ण, आश्रम और इन सबकी जीविकाको देखा॥२८॥पंच महाभूतोंके रचे प्राणी, युग, अनेक पदार्थ और कल्पोंकी कल्पनाकरानेवाला काल और भी जो जो व्यवहारोंके कारणथे वह सब उस बालककी सत्तासे सत्यसे प्रतीत होते मार्कण्डेयजीने देखे॥२९॥ घूमते

तावच्छिशोर्वै श्वसितेन भार्गवः सोंतःशरीरं मशको यथाऽविशत् ॥ तत्राप्यदो न्यस्तमचष्ट कृत्स्नशो यथा पुराऽमुह्यदतीव विस्मितः ॥ २७ ॥ खं रोदसी भगणानद्रिसागरान्द्वीपान्सवर्षान्ककुभः सुरासुरान् ॥ वनानि देशान्सरितः पुराकरान्खेटान्व्रजानाश्रमवर्णवृत्तयः ॥ २८ ॥ महांति भूतान्यथ भौतिकान्यसौ कालं च नानायुगकल्पकल्पनम् ॥ यत्किंचिदन्यद्व्यवहारकारणं ददर्श विश्वं स दिवावभासितम् ॥ २९ ॥ हिमालयं पुष्पवहां च तां नदीं निजाश्रमं तत्र ऋषीनपश्यत ॥ विश्वं विपश्यञ्छ्वसिताच्छिशोर्वै बहिर्निरस्तो न्यपतल्लयाब्धौ ॥ ३० ॥ तस्मिन्पृथिव्याः ककुदि प्ररूढं वटं च तत्पर्णपुटे शयानम् ॥ तोकं च तत्प्रेमसुधास्मितेन निरीक्षितोऽपांगनिरीक्षणेन ॥ ३१ ॥ अथ तं बालकं वीक्ष्य नेत्राभ्यां धिष्ठितं हृदि ॥ अभ्ययादतिसंक्लिष्टः परिष्वक्तुमधोक्षजम् ॥ ३२ ॥

घूमते हिमालयमें पहुँचगये, वहाँ पुष्पभद्रा नाम नदी और अपना आश्रम और उसमें रहनेवाले ऋषि और मुनियोंकोभी देखा तब "मार्कण्डेयजीने अपना स्थान जानकर रहनेका विचार किया, परन्तु मनमें यही सन्देह कि, यह क्या मायाहै" मार्कण्डेयजी यह विचार करही रहेथे इतनेमें बालकने ऊर्ध्व श्वास जो लिया तो फिर मुखसे बाहर निकलकर उसी प्रलयरूप समुद्रके जलमें आन पड़े॥३०॥फिर वहाँ वही पृथ्वीका टापू और वही वटका वृक्ष और वही बालक उस वटके पत्तेपर सोताहुवा देखा और उस बालकनेभी प्रेमरूप सुधासरस मन्द मुसकानसहित बाँकीचितवनसे मुनिकी ओरको देखा॥३१॥ तब तो मनको मोहित करनेवाले बालकको दोनों नेत्रोंसे देखकर लज्जितहो अत्यन्त क्लेश मान मार्कण्डेयजी उन अधोक्षज भगवान्‌के

आलिंगन करनेके लिये उनके सन्मुख धाये ॥ ३२ ॥ इतनेमें वह बालरूप साक्षात् योगके ईश्वर सर्वान्तर्यामी भगवान् मार्कण्डेयजीके देखते २ अंतर्धान होगये जैसे हरिविमुखोंकी क्रिया लोप होजाती है ॥ ३३ ॥ हे ब्रह्मन्! तब तो उस वटवृक्ष और प्रलयके जलसे लोकोंके डूबनेका चिह्न भी न रहा क्षणमात्रमेंही सब अन्तर्हित होगये और मार्कण्डेयजी पहिलेकी नाईं अपने आश्रममें बैठगये ॥ ३४ ॥ इतिश्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां मायादर्शनं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ दोहा–कह दशम अध्यायमें, शिवागमन मुनिधाम ॥ अति प्रसन्न हो वरदिये, शिव अरु शिवकी वाम ॥ १ ॥ सूतजी बोले कि, मार्कण्डेयजी नारायणसे निर्मित योगमायाके वैभवका ऐसा अद्भुत चरित्र देखकर भगवान्‌की शरणमें आये ॥ १ ॥ मार्कण्डेयजी बोले हे ईश्वर! शरणागतोंके अभयदान देनेवाले, आपके चरणारविन्दकी मैं शरण आया हूं देखो! ज्ञानसी प्रकाशमान आपकी मायासे

**तावत्स भगवान्साक्षाद्योगाधीशो गुहाशयः ॥ अंतर्दधे ऋषेः सद्यो यथेहानीशनिर्मिता ॥ ३३ ॥ तमन्वथ वटो ब्रह्मन्सलिलं लोकसंप्लवः ॥ तिरोधायि क्षणादस्य स्वाश्रमे पूर्ववत्स्थितः ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भा० म० द्वादश० वटपत्रे शिशुदर्शनं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ सूत उवाच ॥ स एवमनुभूयेदं नारायणविनिर्मितम् ॥ वैभवं योगमायायास्तमेव शरणं ययौ ॥ १ ॥ मार्कंडेय उवाच ॥ प्रपन्नोऽस्म्यंघ्रिमूलं ते प्रपन्नाभयदं हरे ॥ यन्माययाऽपि विबुधा मुह्यंति ज्ञानकाशया ॥ २ ॥ सूत उवाच ॥ तमेवं निभृतात्मानं वृषेण दिवि पर्यटन् ॥ रुद्राण्या भगवानुद्रो ददर्श स्वगणैर्वृतः ॥ ३ ॥ अथोमा तमृषिं वीक्ष्य गिरिशं समभाषत ॥ पश्येमं भगवन् विप्रं निभृतात्मेंद्रियाशयम् ॥ ४ ॥ निभृतोदझषव्रातं वातापाये यथार्णवम् ॥ कुर्वस्य तपसः साक्षात्संसिद्धिं सिद्धिदो भवान् ॥ ५ ॥**

बड़े बड़े पंडित ज्ञानीभी मोहित होजाते हैं, क्योंकि अपने तप और पुरुषार्थके घमण्डमें आपका भजन नहीं करते वह मेरी समान मायारूप समुद्रमें उछलते डूबते रहतेहैं ॥ २ ॥ सूतजी बोले कि, एक दिन बैलपर चढे भवानीको संगलिये भगवान् महादेवजी आकाशमें गणोंमे वेष्टित पर्यटन करते फिरते थे कि, पुष्पभद्रानदीके निकट एकाग्रचित्तवाले मार्कण्डेय मुनिको बैठा देखा ॥ ३ ॥ शैलनन्दिनी भवानी मार्कण्डेयजीको देखकर शिवजीसे बोलीं कि, हे भगवन्! जैसे पवन न चली होय उससमय समुद्रका जल और जलजन्तु आदि निश्चल रहतेहैं, ऐसेही इसके अंग, इन्द्रिय और मन निश्चल होगये हैं, ऐसे इस विप्रको देखो और इसके तपका फल इसको दो, क्योंकि तुम सब सिद्धियोंके दाता हो ॥ ४ ॥ ५ ॥

श्रीमहादेवजी बोले कि, हे पार्वती ! अव्यय अविनाशी आदिपुरुष भगवान्में प्रेमलक्षणा भक्ति होनेसे यह ब्रह्मऋषि मोक्षपर्यन्त
कामनाको भी नहीं चाहता ॥ ६ ॥ तो भी हे भवानी ! इस साधु पुरुषसे कुछ सुख संवाद करेंगे, क्योंकि मनुष्योंमें साधुपुरुषोंका समागम
होना परमलाभदायक है ॥ ७ ॥ सूतजी बोले कि, हे ब्रह्मन् ! सर्व मुनि और साधुओंकी गति जाननेवाले, सर्वविद्याओंके और सम्पूर्ण जीवोंके
ईश्वर भगवान् शिवजी पार्वतीसे यह बात कहकर मार्कण्डेयजीके सन्निकट गये ॥ ८ ॥ अन्तःकरणकी वृत्तियोंके रोकनेके कारण मार्कण्डेयजीको
अपने आत्मा और विश्वकी ओर कुछ ध्यान नहीं था, इसलिये साक्षात् ईश्वर और विश्वात्मा विश्वनाथ महादेव और पार्वतीके शुभागमनकोभी

श्रीभगवानुवाच ॥ नैवेच्छत्याशिषः क्वापि ब्रह्मर्षिर्मोक्षमप्युत ॥ भक्तिं परां भगवति लब्धवान्पुरुषेऽव्यये ॥ ६ ॥ अथापि
संवदिष्यामो भवान्येतेन साधुना ॥ अयं हि परमो लाभो नृणां साधुसमागमः ॥७॥ सूत उवाच ॥ इत्युक्त्वा तमुपेयाय
भगवान्सात्वतां पतिः ॥ ईशानः सर्वविद्यानामीश्वरः सर्वदेहिनाम् ॥ ८ ॥ तयोरागमनं साक्षादीशयोर्जगदात्मनोः ॥
न वेद रुद्धधीवृत्तिरात्मानं विश्वमेव च ॥ ९ ॥ भगवांस्तदभिज्ञाय गिरिशो योगमायया ॥ अविशत्तद्गुहाकाशं वायु
श्छिद्रमिवेश्वरः ॥ १० ॥ आत्मन्यपि शिवं प्राप्तं तडित्पिंगजटाधरम् ॥ त्र्यक्षं दशभुजं प्रांशुमुद्यंतमिव भास्करम् ॥
॥ ११ ॥ व्याघ्रचर्मांबरं शूलधनुरिष्वसिचर्मभिः ॥ अक्षमालाडमरुककपालपरशुं सह ॥ बिभ्राणं सहसा भातं विचक्ष्य
हृदि विस्मितः॥१२॥ किमिदं कुत एवेति समाधेर्विरतो मुनिः ॥ नेत्रे उन्मील्य ददृशे सगणं सोमयाऽऽगतम् ॥ १३ ॥

उन्होंने नहीं जाना ॥ ९ ॥ मार्कण्डेय ऋषिको समाधिनिष्ठ जानकर पवन जैसे छिद्रमें घुस जाता है, ऐसेही कैलासपति भगवान् महादेवजीने योग
माया करके मुनिके हृदयाकाशमें प्रवेश किया ॥१०॥ तीन नेत्र,दश भुजा,ऊँचा शरीर, बिजुली सदृश पीत जटाओंको धारण किये,प्रातःकालके
सूर्यके समान शोभायमान तेजस्वी ॥ ११ ॥ व्याघ्रचर्मके वस्त्र पहिने, त्रिशूल, धनुष, बाण, खड्ग, ढाल, डमरू, रुद्राक्ष, कपालमाला और परशु
हाथमें लिये, शिवजीको अकस्मात्ही हृदयमें प्रकाशमान देख अत्यन्त विस्मित होकर बोले ॥ १२ ॥ क्या आश्चर्य है ! यह कौन हैं ! कहाँसे
आये ! इस विचारही विचारमें मुनिकी समाधि निवृत्त होगई, तब नेत्र खोलकर देखा तो पार्वती और गणोंसहित शिवजी सन्मुख खड़े हैं ॥ १३ ॥

त्रिभुवनका प्रधानगुरु शिवजीको समझकर मार्कण्डेयजीने मस्तक नवाकर नमस्कार किया, भले आये महाराज, यह कह आसन दे, चरणामृतले, अर्घ्य, चन्दन, माला, धूप, दीपादिसे गण और गिरिजासहित शिवजीका पूजन किया ॥ १४ ॥ और फिर कहा कि, हे विभो ! हे ईश ! हे नाथ ! आप तो अपने प्रभावहीसे पूर्णकाम और विश्वके आनन्ददाता हो मैं अपका क्या पूजन करूं ? ॥ १५ ॥ आप निर्गुण शान्त, सत्त्वके अधिष्ठाता सबके परमसुखदाता और रजोगुण तमोगुणके धारण करनेवाले होकर भी अघोर हो, सो मैं आपको वारम्वार नमस्कार करूं हूं ॥ १६ ॥ सूतजी बोले कि, इस प्रकार जब मुनिने स्तुति की, तब संतुष्ट हृदयवाले, महात्मा पुरुषोंके शरणरूप आदिदेव

रुद्रं त्रिलोकैकगुरुं ननाम शिरसा मुनिः ॥ तस्मै सपर्यां व्यदधात्सगणाय सहोमया ॥ स्वागतासनपाद्यार्घगंधस्रग्धूपदीपकैः ॥१४॥ आह चात्मानुभावेन पूर्णकामस्य ते विभो ॥ करवाम किमीशान येनेदं निर्वृतं जगत् ॥१५॥ नमः शिवाय शांताय सत्त्वाय प्रमृडाय च ॥ रजोजुषेऽप्यघोराय नमस्तुभ्यं तमोजुषे॥१६॥सूत उवाच॥एवं स्तुतः स भगवानादिदेवः सतां गतिः॥परितुष्टः प्रसन्नात्मा प्रहसंस्तमभाषत॥१७॥श्रीभगवानुवाच॥वरं वृणीष्व नः कामं वरदेशा वयं त्रयः॥ अमोघं दर्शनं येषां मर्त्यो यद्विंदतेऽमृतम्॥ १८ ॥ ब्राह्मणाः साधवः शांता निःसंगा भूतवत्सलाः ॥ एकांतभक्ता अस्मासु निर्वैराः समदर्शिनः ॥ १९ ॥ सलोका लोकपालास्तान्वंदंत्यर्चंत्युपासते ॥ अहं च भगवान्ब्रह्मा स्वयं च हरिरीश्वरः ॥ २० ॥ न ते मय्यच्युतेऽजे च भिदामण्वपि चक्षते ॥ नात्मनश्च जनस्यापि तद्युष्मान्वयमीमहि ॥ २१ ॥

विश्वनाथ प्रसन्न होकर हास्यपूर्वक मुनिसे कहनेलगे ॥१७॥ श्रीमहादेवजी बोले कि, हे मुने ! तुम हमसे मन वांछित वर माँगो ? क्योंकि हम तीनों वरदेनेवालोंके ईश्वर हैं, हमारा दर्शन तीनों देवताओंको अमोघ है, जो जिस कार्यके लिये भजता है उसका कार्य सफल होता है और मरणधर्माओंको मोक्षदायक है ॥ १८ ॥ जो ब्राह्मण, साधु, सन्त, शान्तचित्त, रागरहित सब प्राणियोंपर दया रखनेवाले हमारे पूर्ण भक्त, वैरभावरहित, समदर्शी हैं ॥ १९ ॥ उनका लोकोंसहित लोकपाल और देवता वन्दन करते हैं, पूजते हैं और दिनरात सेवन करते हैं बस इतनाही न समझना. जो सबके अधिष्ठाता विष्णु, ब्रह्मा और हम उनका सेवन करते हैं ॥२०॥ आपकी समान ब्राह्मण हममें, विष्णुमें, ब्रह्मामें अपने आत्मा और लोकोंमें किंचि

न्मात्र भी भेददृष्टि नहींरखते, इसीलिये हम आपका निरन्तर भजन करते हैं ❀ ॥२१॥ जलमें क्या तीर्थ नहीं हैं? क्या मूर्तियोंमें देवता नहीं हैं? निश्चय हैं परन्तु वह तत्काल फल नहीं देते, बहुतकाल करके पवित्र करते हैं और हे महाराज! आपसरीखे महात्मा तो दर्शनहीसे पवित्र करते हैं ॥२२॥ चित्तकी एकाग्रता, तपस्या, स्वाध्याय, संयम, वेदत्रयी, यम, हमारे रूपको जो ब्राह्मण धारण करते हैं, उनको हम भी नमस्कार करते हैं ॥२३॥ जब कि, आपके श्रवण अथवा दर्शनसे महापातकी और चाण्डाल भी शुद्ध और पवित्र होजाते हैं, तब आपके संभाषणसे शुद्ध हो तो उसमें कहनाही क्या है?

न ह्यम्मयानि तिर्थानि न देवाश्चेतनोज्झिताः ॥ ते पुनंत्युरुकालेन यूयं दर्शनमात्रतः ॥ २२ ॥ ब्राह्मणेभ्यो नमस्यामो येस्मद्रूपं त्रयीमयम् ॥ बिभ्रत्यात्मसमाधानतपःस्वाध्यायसंयमैः ॥ २३ ॥ श्रवणाद्दर्शनाद्वापि महापातकिनोपि वः ॥ शुध्येरन्नंत्यजाश्चापि किमु संभाषणादिभिः ॥ २४ ॥ सूत उवाच ॥ इति चन्द्रललामस्य धर्मगुह्योपबृंहितम् ॥ वचोऽमृतायनमृषिर्नातृप्यत्कर्णयोः पिबन् ॥ २५ ॥ स चिरं मायया विष्णोर्भ्रामितः कर्शितो भृशम् ॥ शिववागमृतध्वस्तक्लेशपुञ्जस्तमब्रवीत् ॥ २६ ॥ ऋषिरुवाच ॥ अहो ईश्वरलीलेयं दुर्विभाव्या शरीरिणाम् ॥ यन्नमंतीशितव्यानि स्तुवंति जगदीश्वराः ॥ २७ ॥

॥२४॥ सूतजी बोले कि, इसप्रकार चन्द्रभाल शिवजीके गूढ धर्ममय अमृतरूप वचनोंको श्रवणद्वारा पान करके मार्कण्डेयजी तृप्त न हुए ॥ २५ ॥ नारायणकी मायासे बहुत दिनतक भ्रमण करते और क्लेशपाते मार्कण्डेयजीने शिवजीकी सुधारूप मधुरवाणीसे सम्पूर्ण क्लेशोंके समुदायसे निवृत्त होकर भवानीपतिसे यह वचन कहा ॥ २६ ॥ मार्कण्डेयजी बोले अहो! यह विष्णु भगवान्के चारित्र प्राणियोंके जाननेमें आने बहुत कठिन हैं,

---

❀ शंका—मार्कण्डेय मुनिने ब्रह्मा, विष्णु और महादेवसे बूझा नहीं कि, तुम तीनों देवताओंमें कौन बडा कौन छोटा है। कि तुम तीनों एकसे हो, फिर बिना बूझे शिवजीने क्यों कहा कि, हे मार्कण्डेय! ब्रह्मामें विष्णुमें और मुझमें कुछ भेद नहीं हम तीनों देव एक ही हैं, यह हमको सन्देह है।

उत्तर—मार्कण्डेयजीके मनमें यह सन्देह था कि, तीनों देवोंमें कौन बडा है और कौन छोटा है. परन्तु लज्जाके मारे बूझ नहीं सके थे, तब महादेवजी मार्कण्डेयके हृदयकी शान्ति होनेके लिये ब्रह्मा, विष्णु और शिवकी एक स्वरूपकी कथा कहने लगे।

क्योंकि आप त्रिलोकीके ईश्वर होकर अपनी शरणागत रहनेवाली प्रजागणकी स्तुति करके उनको नमस्कार करते हो ॥ २७ ॥ मुझको तो ऐसा जान पड़ता है कि, ईश्वर भी धर्मके उपदेष्टा होकर धर्मके ग्रहण करानेके लिये प्राणियोंके आचरणोंकी स्तुति और अनुमोदन करते हैं और आप भी उनहीं आचरणोंको करतेहैं ॥ २८ ॥ आप अपनी मायामय वृत्तियोंसे और लोकोंको नमस्कारादि किया करते हैं, इससे आपकी महिमामें किसी प्रकारका दोष नहीं लगता, क्योंकि जैसे नट नाटकके विषे दूसरा रूप धारण करनेके अपने पुत्र, पौत्र और दास दासियोंको दण्डवत् प्रणाम करताहै, और दीन वचन कहताहै, उस दीनता और दण्डवत् करनेसे उसकी महत्तामें किसीप्रकारका लांछन नहीं लगसक्ता ऐसेही आपको भी किसीप्रकारका दोष नहीं लगता ॥ २९ ॥ जो ईश्वर आपही अपने मनसे गुणोंके द्वारा इस सृष्टिको रचकर उसमें आप प्रवेश होकर कर्त्ताके

धर्मं ग्राहयितुं प्रायः प्रवक्तारश्च देहिनाम् ॥ आचरंत्यनुमोदन्ते क्रियमाणं स्तुवंति च ॥ २८ ॥ नैतावता भगवतः स्वमायामयवृत्तिभिः ॥ न दुष्येतानुभावस्तैर्मायिनः कुहकं यथा ॥२९॥ सृष्ट्वेदं मनसा विश्वमात्मनानुप्रविश्य यः ॥ गुणैः कुर्वद्भिराभाति कर्तृवत्स्वप्नदृग्यथा ॥ ३० ॥ तस्मै नमो भगवते त्रिगुणाय गुणात्मने ॥ केवलायाऽद्वितीयाय गुरवे ब्रह्ममूर्तये ॥ ३१ ॥ कं वृणे नु परं भूमन्वरं त्वद्वरदर्शनात् ॥ यद्दर्शनात्पूर्णकामः सत्यकामः पुमान्भवेत् ॥ ३२ ॥ वरमेकं वृणेऽथापि पूर्णात्कामाभिवर्षणात् ॥ भगवत्यच्युतां भक्तिं तत्परेषु तथा त्वयि ॥ ३३ ॥ सूत उवाच ॥ इत्यर्चितोऽभिष्टुतश्च मुनिना सूक्तया गिरा ॥ तमाह भगवाञ्शर्वः शर्वया चाभिनंदितः ॥ ३४ ॥

समान जान पड़ताहै, जैसे स्वप्नमें कोई पुरुष नया नगर बनाकर उसमें आप प्रवेश होकर कर्त्ताहीके सदृश प्रतीत होताहै ॥३०॥ ऐसे त्रिगुणोंके नियन्ता शुद्धरूप अद्वितीय सबके गुरु ब्रह्ममूर्त्ति आपको मैं नमस्कार करताहूं ॥ ३१ ॥ हे सर्वोत्तम ! हे भगवन् ! आपका दर्शन मुझको हो गया, अब इससे अधिक और क्या वर है ? जो मैं आपसे माँगू जिस मनुष्यपर आपकी कृपादृष्टि होती है, उस पुरुषके सब काम सत्य और पूर्ण होजाते हैं ॥ ३२ ॥ तोभी जो आप पूर्णकाम और भक्तोंकी कामनाओंको वर्षानेवाले हो तो मैं आपसे इतना वरदान मांगूहूं, सो वह वरदान यह है कि, अच्युत भगवान्में और उनके भक्तोंमें और उसीप्रकार आपके चरणकमलमें मेरी निश्चल भक्ति रहै ॥ ३३ ॥ सूतजी बोले

कि, जब इस प्रकार शिवजीकी स्तुति और पूजा मार्कंण्डेयजीने की तब भगवान् महादेव और गिरिराजकुमारी अतिप्रसन्न हो मुनिसे कहनेलगे ॥ ३४॥ हे महर्षि ! आपके सब मनोरथ पूर्ण होंगे क्योंकि आप तो पहिलेहीसे अधोक्षज भगवान्‌के भक्तहो, आपका यश और पुण्य कल्प कल्पान्तर अखंड हो और सदा आप अजर अमर रहें ॥ ३५ ॥ हे ब्रह्मन् ! तुम त्रिकालज्ञ होहु और विज्ञान सहित पूर्ण वैराग्य होय, ब्रह्मतेजमें पूर्ण और पुराणाचार्य भी होहुगे ॥ ३६ ॥ सूतजी बोले कि, इसप्रकार मुनिको वर देकर मुनिके पिछले चरित्र जो कुछ भगवान्‌की मायाके वैभव देखेथे सो सब वृत्तान्त त्रिलोचन महादेवजी भवानीसे कहते हुए चले गये ॥३७॥ परमयोगकी महिमाको पाकर विष्णु भगवान्‌की एकान्त भक्तिसे

कामस्तेऽयं महर्षेऽस्तु भक्तिमांस्त्वमधोक्षजे ॥ आकल्पांताद्यशः पुण्यमजरामरता तथा ॥ ३५ ॥ ज्ञानं त्रैकालिकं ब्रह्मन्विज्ञानं च विरक्तिमत् ॥ ब्रह्मवर्चस्विनो भूयात्पुराणाचार्यताऽस्तु ते ॥ ३६ ॥ सूत उवाच ॥ एवं वरान्स मुनये दत्त्वाऽगात्त्र्यक्ष ईश्वरः ॥ ॥ देव्यै तत्कर्म कथयन्ननुभूतं पुरामुना ॥ ३७ ॥ सोप्यवाप्तमहायोगमहिमा भार्गवोत्तमः ॥ विचरत्यधुनाप्यद्धा हरावेकांततां गतः ॥ ३८ ॥ अनुवर्णितमेतत्ते मार्कंडेयस्य धीमतः ॥ अनुभूतं भगवतो मायावैभवमद्भुतम् ॥ ३९ ॥ एतत्केचिदविद्वांसो मायासंसृतिमात्मनः ॥ अनाद्यावर्तितं नृणां कादाचित्कं प्रचक्षते ॥ ४० ॥

भृगुवंशियोंमें श्रेष्ठ मार्कण्डेयजी अबतक पृथ्वीपर विचरते हैं ॥ ३८ ॥ बुद्धिमान् मार्कण्डेयजीने भगवान् वासुदेवकी अद्भुत माया वैभव आदि जो देखी सो मार्कण्डेयजीका पवित्र चरित्र आपके सन्मुख वर्णन किया ॥ ३९ ॥ सृष्टिके जो उत्पत्ति प्रलय आदिक होते रहते हैं, वह सब आदि पुरुष भगवान्‌कीही माया है कोई कोई मूर्ख लोग इस बातको नहीं जानते मार्कण्डेयजीने जो यह मायाका वैभव देखा सो केवल भगवदिच्छासे देखनेमें आया, कुछ प्राकृतिक वा नैमित्तिकमेंका यह कोई प्रलय नहीं था और अज्ञानीलोग अबतक उसे अनादि कालके समान सातवारका हुवा नैमित्तिक प्रलयही समझ रहेहैं इसीसे मार्कण्डेयजीकी सात कल्पकी अवस्था संसारमें विख्यात है,परन्तु यह सम्पूर्ण भ्रान्तिहै और जो मायाके वेत्ता हैं

वह उसकालको निमेषमात्र कहते हैं, अर्थात् मायाका कौतुक देखाथा वह सब एक क्षणमात्रका था॥४०॥ हे भृगुवंशियोंमें उत्तम ! भगवान्के प्रभाव युक्त मार्कंडेयका यह चरित्र जो कोई प्रेम प्रीति एकाग्र चित्त हो सुने सुनावेगा उन दोनोंको कर्मवासनायुक्त संसारकी माया न व्यापैगी ॥ ४१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां शिववरदान नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ इस ग्यारह अध्यायमें, महापुरुषका ध्यान ॥ भिन्न भिन्न प्रतिमासमें, व्यूह सूर्य भगवान् ॥ १ ॥ शौनकादिक बोले कि, हे भागवतोंमें श्रेष्ठ महामुनि सूतजी ! आप सर्व तंत्र शास्त्रोंके तत्त्ववेत्ता हो इसलिये हे बहुज्ञाता ! महात्माओंमें मुकुटमणि हम आपसे यह प्रश्न करतेहैं ॥ १ ॥ हे ब्रह्मन् ! सर्वतंत्रोंके उपासक

य एवमेतद्भृगुवर्य वर्णितं रथांगपाणेरनुभावभावितम् ॥ संश्रावयेत्संशृणुयादुताप्युभौ तयोर्न कर्माशयसंसृतिर्भवेत् ॥४१॥ इति श्रीमद्भा० म० द्वा० मार्कंडे० शिवदत्तवरदानं० दशमोऽध्यायः ॥१०॥ शौनक उवाच ॥ अथेममर्थं पृच्छामो भवंतं बहुवित्तमम् ॥ समस्ततंत्रराद्धांते भवान्भागवततत्त्ववित् ॥ १ ॥ तांत्रिकाः परिचर्यायां केवलस्य श्रियः पतेः ॥ अंगोपांगायुधाकल्पं कल्पयंति यथैव यैः ॥ २ ॥ तन्नो वर्णय भद्रं ते क्रियायोगं बुभुत्सताम् ॥ येन क्रियानैपुणेन मर्त्यो यायादमर्त्यताम् ॥ ३ ॥ सूत उवाच ॥ नमस्कृत्वा गुरून्वक्ष्ये विभूतीर्वैष्णवीरपि ॥ याः प्रोक्ता वेदतंत्राभ्यामाचार्यैः पद्मजादिभिः ॥ ४ ॥

केवल हरि भगवान्की परिचर्या विषे अंग अर्थात् पादादिक, उपांग, गरुड़ादिक, आकल्प चक्रादिक, अलंकार कौस्तुभादिक, आभूषणोंकी रचना जिस जिस भाँति कल्पना करते ॥ २ ॥ उस क्रियायोगके जाननेकी हमारी इच्छा है, जिसकी निपुणतासे मरणधर्मा पुरुष अमरत्वको प्राप्त होजॉय, हे सूतजी ! आप उस विद्याके जाननेवाले हैं, सो अनुग्रह करके हमको बतलाइये ? आपका कल्याण होगा ॥ ३ ॥ सूतजी बोले कि, गुरुओंको नमस्कार करके विष्णुभगवान्की विभूतियोंका वर्णन करूंगा, जिन विभूतियोंका वर्णन ब्रह्मादिक देवताओंनेभी

वेद और तंत्रोंमें वर्णन कियाहै ❀ ॥ ४ ॥ मायारूप महत्तत्त्व, अहंकार, पाँच तन्मात्रा इन नौ तत्त्वोंसे ग्यारह इन्द्रिय पंचमहाभूतरूप यह विराट् शरीर ब्रह्माण्ड उत्पन्नहुवा कि,जिस चैतन्यसे अधिष्ठित ब्रह्माण्डमें पृथ्वीआदि सब लोक देखनेमें आतेहैं,इन्ही पृथ्वीआदि लोकोंसे भगवान्‌के अंगोंकी पूजा करनेमें आती है ॥ ५ ॥ इस ब्रह्माण्डको भगवान्‌में कल्पित होनेके कारण भगवान्‌का देहरूप मानकर उसमें पृथ्वीको चरण रूप, स्वर्गको मस्तकरूप, अन्तरिक्षको नाभिरूप, सूर्यको नेत्ररूप, पवनको नासिकारूप, दिशाओंको कानरूप ॥ ६ ॥ प्रजापतिको शिश्नेन्द्रियरूप, मृत्युको गुदेन्द्रियरूप लोकपालोंको भुजारूप, चन्द्रमाको मनरूप, यमको भ्रुकुटीरूप ॥ ७ ॥ लज्जाको ऊपरके ओष्ठरूप, लोभको नीचेके ओष्ठरूप,

**मायाद्यैर्नवभिस्तत्त्वैः स विकारमयो विराट् ॥ निर्मितो दृश्यते यत्र सचित्के भुवनत्रयम् ॥ ५ ॥ एतद्वै पौरुषं रूपं भूः पादौ द्यौः शिरो नभः ॥ नाभिः सूर्योक्षिणी नासे वायुः कर्णौ दिशः प्रभोः ॥ ६ ॥ प्रजापतिः प्रजननमपानो मृत्युरीशितुः ॥ तद्बाहवो लोकपाला मनश्चंद्रो भ्रुवौ यमः ॥ ७ ॥ लज्जोत्तरोऽधरो लोभो दंता ज्योत्स्ना स्मयो भ्रमः ॥ रोमाणि भूरुहा भूम्नो मेघाः पुरुषमूर्द्धजाः ॥ ८ ॥ यावानयं वै पुरुषो यावत्या संस्थया मितः ॥ तावानसावपि महापुरुषो लोकसंस्थया ॥ ९ ॥ कौस्तुभव्यपदेशेन स्वात्मज्योतिर्बिभर्त्यजः ॥ तत्प्रभाव्यापिनी साक्षाच्छ्रीवत्समुरसा विभुः ॥ १० ॥**

चाँदनीको दाँतरूप, भ्रान्तिको हास्यरूप, वृक्षोंको रोमरूप और मेघोंको केशरूप कल्पना करते हैं ॥ ८ ॥ ऐसे ब्रह्माण्डरूपका धूप, दीप, चन्दनादिसे पूजन और ध्यान एकबारमें नहीं बनसक्ता; इसलिये पाषाण,धातु आदिकी प्रतिमामें उस विराट् देहकी और अवयवोंकी कल्पना कर उसका पूजन और ध्यान ठीक ठीक करनेमें आता है, इस ब्राह्मण्डरूप पुरुषका जो प्रमाण है जैसी स्थिति है, वह प्रमाण और वह स्थिति भगवान्‌की छोटी मूर्त्तिमें भी जानी जाती है, इसलिये मूर्त्तिमें भगवान्‌का पूजन करते हैं ॥ ९ ॥ मूर्त्तिमें जो प्रभुने कौस्तुभमणि धारण की है, यही शुद्ध चैतन्य धारण

❀ शंका–बडे आश्चर्यकी बातहै कि, सूतजी कहते हैं कि, अब अपने गुरुको दण्डवत् करके विष्णुकी विभूति ऐश्वर्य में वर्णन करता हू यह मुझको सशय है कि, पहिले स्कन्धसे बारहवें स्कन्धके ग्यारह अध्यायतक विष्णुकी विभूतिका वर्णन नहीं हुवा ? फिर किसकी विभूतिका वर्णन पहिले हुवा ? यह सन्देह मेरे मनको स्थिर नहीं होने देता ?

उत्तर–पहिले ऐसा वर्णन हुवा है तीन लोक चौदह भुवन चराचर यह सब ईश्वरका स्वरूपहै, इसलिये विष्णुरूप जो सम्पूर्ण ससार है उनकी विभूतिका वर्णन हुआ है और अब अकेले भगवान्‌की महिमा और चरित्रोंका वर्णन होगा, इसलिये सूतने कहाया कि, अब हम भगवान्‌की विभूतिका वर्णन करतेहैं ।

किया है,ऐसा मान रक्खा है और प्रतिमाके वक्षस्थलमें श्रीका चिह्न है,उनकी प्रभासे व्याप्त जीव है॥ १०॥उनकी मायाही अनेक गुणमयी वनमाला है, और वेदही साक्षात् पीताम्बर है और अकार, उकार मकाररूप त्रिमात्रावाला ओंकारही यज्ञोपवीत है ॥ ११॥ सांख्ययोग और योग यह दोनों मकराकृत कुण्डल हैं, सब लोकोंसे नमस्कृत और अभयदायक ब्रह्मलोक मुकुटमणि है ॥१२॥ वसुधाके आधाररूप शेष भगवान् हैं, वह अनंत नामसे प्रसिद्ध हैं, वही नारायणके विराजनेका कमलासन है और कोई कोई विद्वान् लोग ऐसा भी कहतेहैं, अनेक रंगकी जो परमेश्वरकी माया है, वह मायाही अनंत आसन है; कोई कहते हैं, धर्मज्ञानादिसहित सतोगुण कमलासन है॥ १३ ॥ इन्द्रियोंकी निपुणता, मनका उत्साह,

**स्वमायां वनमालाख्यां नानागुणमयीं दधत् ॥ वासश्छन्दोमयं पीतं ब्रह्मसूत्रं त्रिवृत्स्वरम् ॥ ११ ॥ बिभर्ति सांख्यं योगं च देवो मकरकुण्डले ॥ मौलिं पदं पारमेष्ठ्यं सर्वलोकाभयंकरम् ॥ १२ ॥ अव्याकृतमनंताख्यमासनं यदधिष्ठितः ॥ धर्मज्ञानादिभिर्युक्तं सत्त्वं पद्ममिहोच्यते ॥ १३ ॥ ओजःसहोबलयुतं मुख्यतत्त्वं गदां दधत् ॥ अपां तत्त्वं दरवरं तेजस्तत्त्वं सुदर्शनम् ॥ १४ ॥ नभोनिभं नभस्तत्त्वमसिं चर्म तमोमयम् ॥ कालरूपं धनुः शार्ङ्गं तथा कर्ममयेषुधिम् ॥ १५ ॥ इन्द्रियाणि शरानाहुराकूतीरस्य स्यंदनम् ॥ तन्मात्राण्यस्याभिव्यक्तिं मुद्रयार्थक्रियात्मताम् ॥ १६ ॥ मंडलं देवयजनं दीक्षा संस्कार आत्मनः ॥ परिचर्या भगवत आत्मनो दुरितक्षयः ॥ १७ ॥ भगवान्भगशब्दार्थं लीलाकमलमुद्वहन् ॥ धर्मं यशश्च भगवांश्चामरव्यजनेऽभजत् ॥ १८ ॥**

शरीरके बल सहित प्राणही विराट्स्वरूपकी गदा है, जलका तत्त्वही शंख है तेजका तत्त्वही सुदर्शनचक्र है ॥ १४ ॥ आकाशही नीलवर्ण बिजली युक्त झमझमाताहुवा खड्ग है आकाशरूप तत्त्व जो अन्धकार है वही ढाल है कालही शार्ंगधनुष है और कर्मही बाणोंसे भराहुवा तूणीर (तरकस) है॥१५॥ इन्द्रियेंही भालवाले बाण हैं, मनही रथ है, तन्मात्राही इस रथकी चाल है, अभयवरदानकी देनेवाली क्रियाही विराट्पुरुषकी मुद्रा है ॥ १६ ॥ सूर्य, अग्नि, चन्द्रमण्डलपर पुरुष भगवान्की पूजा करनेका स्थान है गुरुकी दी हुई जो मंत्रदीक्षा है, वही पूजन करनेवालोंका संस्कार है, भगवान्की परिचर्याही आत्माके पापोंको नाश करनेवाली है ॥ १७ ॥ छःप्रकार भगवत् शब्दका अर्थ लीलाकमल है. धर्म, यश,दोनों

चामर और वीजना हैं ॥१८॥ हे द्विजो ! छत्र धारण करनेका निर्भय धाम वैकुण्ठ है, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेदही यज्ञपुरुष भगवान्का वाहन गरुड़ है ॥ १९ ॥ साक्षात् भगवती लक्ष्मी जो भगवान्के पार्श्वमें विराजमान हैं, वह हरिकी अनपायिनी शक्ति हैं, पार्षदोंमें अधीश्वर जो मुख्य विष्वक्सेन हैं वही तंत्रशास्त्रकी मूर्त्ति है, अणिमादिक अष्टसिद्धियां जो हैं, वह नंदादिक भगवान् वैकुण्ठविहारीके द्वारपाल हैं ॥२०॥ हे ब्रह्मन् ! वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध यही श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी चार मूर्त्ति परमपवित्र हैं ॥ २१ ॥ जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय, चार अवस्थाओंसे और इनके कारण विषय, मन, अज्ञान और ज्ञानसे भगवान् जाने जाते हैं, यही भावना ईश्वरसम्बन्धी है॥२२ ॥ अंग, उपांग, चरणादिक

आतपत्रं तु वैकुण्ठं द्विजा धामाऽकुतोभयम् ॥ त्रिवृद्वेदः सुपर्णाख्यो यज्ञं वहति पूरुषम् ॥ १९ ॥ अनपायिनी भगवती श्रीः साक्षादात्मनो हरेः ॥ विष्वक्सेनस्तंत्रमूर्तिर्विदितः पार्षदाधिपः ॥ २० ॥ नन्दादयोऽष्टौ द्वास्थाश्च तेऽणिमाद्या हरे र्गुणाः ॥ वासुदेवः संकर्षणः प्रद्युम्नः पुरुषः स्वयम् ॥ अनिरुद्ध इति ब्रह्मन्मूर्तिव्यूहोभिधीयते ॥ २१ ॥ स विश्वस्तैजसः प्राज्ञस्तुरीय इति वृत्तिभिः ॥ अर्थेन्द्रियाशयज्ञानैर्भगवान्परिभाव्यते ॥ २२ ॥ अंगोपांगायुधाकल्पैर्भगवांस्तच्चतुष्टयम् ॥ बिभर्ति स्म चतुर्मूर्तिर्भगवान्हरिरीश्वरः ॥ २३ ॥ द्विजऋषभ स एष ब्रह्मयोनिः स्वयंदृक् स्वमहिमपरिपूर्णो मायया च स्वयैतत् ॥ सृजति हरति पातीत्याख्ययाऽनावृताक्षो विवृत इव निरुक्तस्तत्परैरात्मलक्ष्यः ॥२४॥ श्रीकृष्ण कृष्णसख वृष्ण्यृषभावनिध्रुग्राजन्यवंशदहनानपवर्गवीर्य ॥ गोविंद गोपवनिताव्रजभृत्यगीत तीर्थश्रवः श्रवणमंगल पाहि भृत्यान् ॥२५॥

चार भुजावाली मनोहर मूर्त्ति, गरुड़ादिक, आयुध, आकल्प, अलंकार इन चारोंसे संयुक्त, चतुर्मूर्त्ति भगवान् हरि ईश्वर जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय इन चारो अवस्थाओंको धारण करते हैं, जो पुरुष इन चारों मूर्त्तियोंका ध्यान धरते हैं, उनको भगवान् वासुदेव चार फल देतेहैं ॥२३ ॥ हे द्विजोत्तम ! भगवान् वेदके कारण स्वयंद्रष्टा स्वमहिमासे परिपूर्ण, अपनी मायाहीसे सब जगत् उत्पन्न करते हैं, सँभारते हैं और नष्ट करते हैं, क्योंकि ईश्वर सबके अंतर्यामी हैं ॥२४॥ जिन मनोहर मूर्त्तियोंकी उपासना कही अब उनकी सूतजी स्तुति करते हैं। हे श्रीकृष्णचन्द्र ! हे अर्जुनके प्रिय सखा ! हे यदुकुल

भूषण ! वसुधाके द्रोही राजाओंके वंशके विध्वंस करनेवाले हे अग्निरूप ! एकरस पराक्रमी हे गोविंद ! हे श्रवणमंगल ! हे गोपवनिताओंके समुदाय और नारद भृत्यादिकोंसे पवित्र यश गायेहुये ! तीर्थोंके समान पवित्र कीर्तिवाले ! हे हरि ! हे विश्वभगवान् ! हे वैकुण्ठविहारी ! हमारी इस कालरूप संसारसे रक्षा करो ॥ २५ ॥ जो पुरुष प्रातःकाल उठकर एकाग्रचित्त हो महापुरुष भगवान्के इन लक्षणोंको चित्तमें रखकर ध्यान करेगा वह पुरुष सर्व घटवासी वासुदेवभगवान्को अपने हृदयमें विराजमान देखेगा ॥ २६ ॥ शौनकादिक बोले कि, हे सूतजी ! मूर्त्तियोंके विषयमें जो व्यूह आपने कहा उनको सुनकर हमको सूर्यके व्यूह सुननेकी अभिलाषा हुई, और राजा परीक्षित्से श्रीशुकदेवजीने ( पंचमस्कन्धमें ) वर्णन किया था कि "गन्धर्व, अप्सरा, नाग, यक्ष, दैत्य, ऋषि और देवता, इन सात सातका सूर्यसम्बन्धी गण मास मासप्रति कहा है" इन गणोंके नाम

**य इदं कल्य उत्थाय महापुरुषलक्षणम् ॥ तच्चित्तः प्रयतो जप्त्वा ब्रह्म वेद गुहाशयम् ॥ २६ ॥ शौनक उवाच ॥ शुको यदाह भगवान्विष्णुराताय शृण्वते ॥ सौरो गणो मासिमासि नाना वसति सप्तकः ॥ २७ ॥ तेषां नामानि कर्माणि संयुक्तानामधीश्वरैः ॥ ब्रूहि नः श्रद्दधानानां व्यूहं सूर्यात्मनो हरेः ॥ २८ ॥ सूत उवाच ॥ अनाद्यविद्यया विष्णोरात्मनः सर्वदेहिनाम् ॥ निर्मितो लोकतन्त्रोऽयं लोकेषु परिवर्त्तते ॥ २९ ॥ एक एव हि लोकानां सूर्य आत्मा दिक्कृद्धरिः ॥ सर्ववेदक्रियामूलमृषिभिर्बहुधोदितः ॥ ३० ॥ कालो देशः क्रिया कर्ता कारणं कार्यमागमः ॥ द्रव्यं फलमिति ब्रह्मन्नवधोक्तोऽजया हरिः ॥ ३१ ॥**

और इनके स्वामी सूर्योंके नाम और कर्म हमको सुनाओ। क्योंकि सूर्यनारायणभी नारायणहीका स्वरूप है, इसलिये उनका व्यूह श्रवण करनेकी हमारी श्रद्धा है ॥ २७ ॥ २८ ॥ सूतजी बोले कि, सर्वत्र जीवमात्रकी आत्मा विष्णु भगवान्की माया है, उस अनादि मायासे रचत सब लोकोंकी सीमामें प्रवृत्त करानेवाले यह सूर्यनारायण लोकोंमें भ्रमण करते रहते हैं ॥ २९ ॥ सब लोकोंके आत्मा और आदि कर्त्ता जो विष्णु भगवान् हैं वही प्रगटरूपसे सूर्यनारायण हैं, और यह भगवान्ही सब वेदोंकी क्रियाओंका कारण हैं इसीसे ऋषि लोग उन उन क्रियाओंसे नाना प्रकारका कहते हैं ॥ ३० ॥ हे शौनक ! भगवान्ही सब कर्मोंकी प्रवृत्तिके लिये मायाके संग, काल, देश, क्रिया, कर्त्ता, अनुष्ठान, यजमान, साधन,

यज्ञादिक, मंत्र, हविष्य यह नौ प्रकार हरिकी मायासे इसप्रकार कविलोग कहते हैं ॥ ३१ ॥ कालरूप सूर्य भगवान् चैत्रादिक, बारहों मास लोकोंके कर्मोंके विषे प्रवृत्त करनेको अपने गणोंको साथ लिये अलग अलग द्वादशरूप धारण किये घूमते रहते हैं ॥ ३२ ॥ चैत्रके महीनेमें कृतस्थली नाम अप्सरा, हेतिनाम राक्षस, वासुकी नाग, तुम्बुरू गन्धर्व, रथकृत् यक्ष, पुलस्त्य नाम ऋषि, इनके साथ धातानाम सूर्य विचरण करता है ॥ ३३ ॥ वैशाखमें पुञ्जिकस्थली नाम अप्सरा, प्रहेति नाम राक्षस, कच्छनीर नाम नाग, नारद नाम गन्धर्व, अथौजा यक्ष, पुलह ऋषि, इनके साथ अर्यमा नाम सूर्य विचरण करता है ॥ ३४ ॥ ज्येष्ठ मासमें मेनका नाम अप्सरा, पौरुषेय नाम राक्षस, तक्षक नाम नाग, हाहा नाम गन्धर्व

**मध्वादिषु द्वादशसु भगवान्कालरूपधृक् ॥ लोकतंत्राय चरति पृथग्द्वादशभिर्गणैः ॥ ३२ ॥ धाता कृतस्थली हेति र्वासुकी रथकृन्मुने ॥ पुलस्त्यस्तुंबुरुरिति मधुमासं नयंत्यमी ॥ ३३ ॥ अर्यमा पुलहोऽथौजाः प्रहेतिः पुंजिकस्थली ॥ नारदः कच्छनीरश्च नयंत्येते स्म माधवम् ॥ ३४ ॥ मित्रोऽत्रिः पौरुषेयोऽथ तक्षको मेनका हहाः ॥ रथस्वन इति ह्येते शुक्रमासं नयंत्यमी ॥ ३५ ॥ वसिष्ठो वरुणो रंभा सहजन्यस्तथा हुहूः ॥ शुक्रश्चित्रस्वनश्चैव शुचिमासं नयंत्यमी ॥ ३६ ॥ इंद्रो विश्वावसुः श्रोता एलापत्रस्तथांगिराः ॥ प्रम्लोचा राक्षसो वर्यो नभोमासं नयंत्यमी ॥ ३७ ॥ विवस्वा नुग्रसेनश्च व्याघ्र आसारणो भृगुः ॥ अनुम्लोचा शंखपालो नभस्याख्यं नयंत्यमी ॥ ३८ ॥ पूषा धनंजयो वातः सुषेणः सुरुचिस्तथा ॥ घृताची गौतमश्चेति तपोमासं नयन्त्यमी ॥ ३९ ॥**

रथस्वन यक्ष, अत्रि ऋषि, इनके साथ मित्र नाम सूर्य प्रकाश करता है ॥ ३५ ॥ आषाढ़ मासमें रम्भा नाम अप्सरा, मित्रस्वन नाम राक्षस, शुक्र नाम नाग, हूहू नाम गन्धर्व, सहजन्य यक्ष, वसिष्ठऋषि इनके साथ वरुण नाम सूर्य प्रकाश करता है ॥ ३६॥ श्रावण मासमें प्रम्लोचा नाम अप्सरा वर्य नाम राक्षस, एलापत्र नाम नाग, विश्वावसु नाम गन्धर्व, श्रोता यक्ष, अंगिरा नाम ऋषि, इनके साथ इन्द्रनाम सूर्य प्रकाश करता है ॥ ३७ ॥ भाद्रपद महीनेमें अनुम्लोचा नाम अप्सरा, व्याघ्र नाम राक्षस, शंखमाल नाम नाग, उग्रसेन नाम गन्धर्व, आसारण यक्ष, भृगु नाम ऋषि, इनके साथ विवस्वान् नाम सूर्य विचरण करताहै ॥ ३८ ॥ आश्विनमासमें घृताची नाम अप्सरा, वात नाम राक्षस, धनंजय नाम नाग, सुषेण गन्धर्व, सुरुचि यक्ष

गौतम नाम ऋषि, इनके साथ पूषा नाम सूर्य विचरण करताहै ॥ ३९ ॥ कार्त्तिकके महीनेमें सेनजित् नाम अप्सरा, वर्चा नाम राक्षस, ऐरावत नाम नाग, विश्व नाम गन्धर्व, ऋतु यक्ष, भरद्वाज नाम ऋषि इनके साथ पर्जन्य नाम सूर्य भ्रमण करताहै ॥ ४० ॥ अगहनके महीनेमें उर्वशी नाम अप्सरा विद्युतशत्रु नाम राक्षस, महाशंख नाम नाग, ऋतुसेन नाम गन्धर्व, तार्क्ष्य यक्ष, कश्यप ऋषि, इनके साथ अंशुनाम सूर्य प्रकाश करताहै ॥ ४१ ॥ पौषके महीनेमें पूर्वचित्ती नाम अप्सरा, स्फूर्जरा नाम राक्षस, कर्कोटक नाम नाग, अरिष्टनेमि गन्धर्व, ऊर्णयक्ष, आयु ऋषि, इनके साथ भग नाम सूर्य विचरण करताहै ॥४२॥ माघमासमें तिलोत्तमा नाम अप्सरा, ब्रह्मपेत नाम राक्षस, कंबल नाम नाग, धृतराष्ट्र नाम गन्धर्व, शतजित् यक्ष, जमदग्नि

ऋतुर्वर्चा भरद्वाजः पर्जन्यः सेनजित्तथा॥ विश्व ऐरावतश्चैव तपस्याख्यं नयंत्यमी॥४०॥ अथांशुः कश्यपस्तार्क्ष्य ऋतसेनस्तथोर्वशी ॥ विद्युच्छत्रुर्महाशंखः सहोमासं नयंत्यमी॥४१॥भगः स्फूर्जोरिष्टनेमिरूर्ण आयुश्च पंचमः ॥ कर्कोटकः पूर्वचित्तिः पुष्यमासं नयंत्यमी॥४२॥त्वष्टा ऋचीकतनयः कंबलश्च तिलोत्तमा ॥ ब्रह्मापेतोथ शतजिद्धृतराष्ट्र इषंभराः॥४३॥ विष्णुरश्वतरो रंभा सूर्यवर्चाश्च सत्यजित् ॥ विश्वामित्रो मखापेत ऊर्जमासं नयंत्यमी॥४४॥एता भगवतो विष्णो रादित्यस्य विभूतयः ॥ स्मरतां संध्ययोर्नृणां हरंत्यंहो दिनेदिने ॥ ४५ ॥ द्वादशस्वपि मासेषु देवोऽसौ षड्भिरस्य वै ॥ चरन्समंतात्तनुते परत्रेह च सन्मतिम् ॥ ४६ ॥ सामर्ग्यजुर्भिस्तल्लिंगैर्ऋषयः संस्तुवंत्यमुम् ॥ गंधर्वास्तं प्रगायंति नृत्यंत्यप्सरसोऽग्रतः ॥ ४७ ॥ उन्नह्यंति रथं नागा ग्रामण्यो रथयोजकाः ॥ चोदयंति रथं पृष्ठे नैर्ऋता बलशालिनः॥४८॥

ऋषि, इनके साथ त्वष्टा नाम सूर्य विचरण करताहै ॥ ४३ ॥ फाल्गुनमें रम्भा नाम अप्सरा मखापेत नाम राक्षस, अश्वतर नाम नाग, सूर्यवर्चा गधर्व, सत्यजित् यक्ष, विश्वामित्र ऋषि, इनके साथ विष्णुनाम सूर्य विचारण करता है ॥ ४४ ॥ यह सब सूर्यरूप विष्णु भगवान्की विभूतियोंका जो पुरुष दोनों संध्याकालमें स्मरण करते हैं, उनके सम्पूर्ण पाप विनष्ट होजाते हैं ॥ ४५ ॥ यह सूर्यनारायण इन छहोंगण सहित बारहमहीनेमें सब ओर घूमते हैं और लोकोंको इसलोकमें और परलोकमें उत्तम बुद्धि देतेहैं॥४६॥ अप्सरायें सुन्दर शृंगार कर करके सूर्यनारायणके सन्मुख नृत्य करती हैं, बलवान राक्षस रथको पीछेसे ढकेलते हैं, यक्ष रथको जोडते हैं, नाग रथको बाँधते हैं, गन्धर्व सूर्यके आगे यशगान करतेहैं और ऋषीश्वर, मुनीश्वर,

ऋग, यजु, सामवेदके मंत्रोंसे श्रीसूर्यनारायणकी स्तुति करते हैं ॥४७॥४८॥ साठसहस्र (६००००) निर्मल वालखिल्य ब्रह्मऋषि अंगुष्ठप्रमाणमात्र स्वरूप सब मिलके स्तोत्रोंसे विभुके सन्मुख होकर पिछले पावोंसे चलते श्रीनारायणकी स्तुति करते हैं ॥ ४९ ॥ आदि अंत रहित अजन्म भगवान् हरि ईश्वर इसप्रकार कल्प कल्पमें आपका सूर्यरूप विभाग करके सम्पूर्ण लोकोंकी रक्षा करते हैं ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायामादित्यव्यूहविवरणं नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ दोहा—इस द्वादश अध्यायमें, श्रीभागवत पुराण ॥ वर्णौं सब

**वालखिल्याः सहस्राणि षष्टिर्ब्रह्मर्षयोऽमलाः ॥ पुरतोभिमुखं यांति स्तुवंति स्तुतिभिर्विभुम् ॥ ४९ ॥ एवं ह्यनादिनिधनो भगवान्हरिरीश्वरः ॥ कल्पेकल्पे स्वमात्मानं व्यूह्य लोकानवत्यजः ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कधे आदित्यव्यूहविवरणं नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ सूत उवाच ॥ नमो धर्माय महते नमः कृष्णाय वेधसे ॥ ब्राह्मणेभ्यो नमस्कृत्य धर्मान्वक्ष्ये सनातनान् ॥ १ ॥ एतद्वः कथितं विप्रा विष्णोश्चरितमद्भुतम् ॥ भवद्भिर्यदहं पृष्टो नराणां पुरुषोचितम् ॥ २ ॥**

संक्षेपसों, जो शुक किय निर्माण ॥ १ ॥ सूतजी बोले कि, श्रेष्ठधर्मको नमस्कार करके और सृष्टिकर्त्ता श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार करके अब सब ब्राह्मणोंके चरणोंमें शिरधर इस श्रीमद्भागवत पुराणमें जो जो सनातनधर्म और सब कथाओंकी अनुक्रमणिका है वह मैं आपसे कहताहूं * ॥१॥ हे ब्राह्मणो ! सम्पूर्ण प्राणियोंके सुनने योग्य यह विष्णुभगवान्का अद्भुत चरित्र इसमें जो जो प्रश्न आपने किये उन उनके उत्तर मैंने

* शंका—सूतजीने मुनियोंसे कहा कि, अब हम सनातनधर्म कहते हैं, आप सावधान होकर सुनो, इसमें हमको यह शका है कि, पहिले जो धर्म वर्णन हुवा सो सनातनधर्म नहीं है, क्या ये शीघ्रताके बनाये हैं ?

उत्तर—भागवतमें जो धर्म वर्णन कियेहैं, सो सब सनातन धर्म हैं शीघ्रतासे बनाये हुए कोई भी नहीं हैं परन्तु एक कारण है सो वह भी कहते हैं, मुनियोंने प्रथम इस धर्मको बहुत सक्षेपके साथ वर्णन कियाथा. वारम्वार वर्णन हुवा परन्तु जब हुवा तब सक्षेपसेही हुवा और धर्मका विस्तार बहुत श्लोकोंमें कविलोग वर्णन करतेहैं, इस अध्यायमें बारहस्कन्धोंकी कथाको व्यासजीने थोडेहीमें वर्णन की है, जैसे पहिले मुनिजनोंने थोडे थोडे श्लोकोंमें सम्पूर्ण धर्म वर्णन किये थे, इसलिये सूतजीने कहाया कि, अब मैं सनातनधर्म वर्णन करताहूं, क्योंकि सनातनधर्म—

आपको दिये ॥२॥ इस पुराणमें सब पापोंके विध्वंस करनेवाले भक्तवत्सल हृषीकेश भगवान् हरि नारायणकी साक्षात् महिमा वर्णन की है ॥३॥ अब यहाँसे आगे पहले कही हुई "बारहों स्कन्ध" की कथाको सूतजी शौनकादिकोंको फिर स्मरण करातेहैं, जिसमें जगत्की उत्पत्ति, पालन, संहार, ऐसे परमगुह्य परब्रह्मके यशका गान, और उस परब्रह्मका प्रकाशक विज्ञान और ज्ञानके साधन, इस महापुराणमें कहेहैं ॥ ४ ॥ भक्तियोग और भक्तियोगसे प्रगट होनेवाला वैराग्य भी कहा, नारदजीका आख्यान और परीक्षितका उपाख्यान ॥ ५ ॥ ब्राह्मणके शापसे राज ऋषि परीक्षितका अनशन व्रत धारण करना, उन राजर्षि सहित ब्रह्मर्षि श्रीशुकदेवजी महाराजका सम्वाद यह सब प्रथमस्कन्धमें वर्णन किया

**अत्र संकीर्तितः साक्षात्सर्वपापहरो हरिः ॥ नारायणो हृषीकेशो भगवान्सात्त्वतां पतिः ॥ ३ ॥ अत्र ब्रह्म परं गुह्यं जगतः प्रभवाप्ययम् ॥ ज्ञानं च तदुपाख्यानं प्रोक्तं विज्ञानसंयुतम् ॥ ४ ॥ भक्तियोगः समाख्यातो वैराग्यं च तदाश्रयम् ॥ पारीक्षितमुपाख्यानं नारदाख्यानमेव च ॥ ५ ॥ प्रायोपवेशो राजर्षेर्विप्रशापात्परीक्षितः ॥ शुकस्यैव च ब्रह्मर्षेः संवादश्च परीक्षितः ॥ ६ ॥ योगधारणयोत्क्रांतिः संवादो नारदाजयोः ॥ अवतारानुगीतं च सर्गः प्राधानिकोऽग्रतः ॥ ॥ ७ ॥ विदुरोद्धवसंवादः क्षत्तृमैत्रेययोस्ततः ॥ पुराणसंहिताप्रश्नो महापुरुषसंस्थितिः ॥ ८ ॥ ततः प्राकृतिकः सर्गः सप्त वैकृतिकाश्च ये ॥ ततो ब्रह्मांडसंभूतिर्वैराजः पुरुषो यतः ॥ ९ ॥ कालस्य स्थूलसूक्ष्मस्य गतिः पद्मसमुद्भवः ॥ भुव उद्धरणेंभोधौ हिरण्याक्षवधो यथा ॥ १० ॥**

॥ ६ ॥ योगधारणासे प्राणका छोड़ना, ब्रह्मा नारदका सम्वाद और अवतारोंका वर्णन, विराट् पुरुषकी उत्पत्ति, यह सब द्वितीयस्कन्धमें वर्णन किया ॥ ७ ॥ विदुर और उद्धवका सम्वाद, फिर विदुर और मैत्रेयका सम्भाषण, पुराणसंहिताके विषयमें प्रश्न; विराट् पुरुषकी रचना ॥ ८ ॥ पहिले मायाके गुणोंसे महत्तत्त्वादिक सातप्रकारकी सृष्टि रची गई, उससे फिर इस ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति, जो कि वैराज पुरुषके रहनेका स्थान है ॥ ९ ॥ स्थूल सूक्ष्म कालकी गति, नाभिसे कमलकी उत्पत्ति, समुद्रसे पृथ्वीका उद्धार, हिरण्याक्ष

तो दोही हैं, जो मुनि लोग थोडे श्लोक करके वर्णन किये थे, वहुत विस्तार तो पीछेसे कविलोगोंने किया है, सूतने ऐसे विचारके नहीं कहाया कि, अबतक सनातन धर्म वर्णन नहीं हुआ, सनातन धर्म अब वर्णन करताहू ॥

का वध ॥१०॥ वृक्ष, पशु, पक्षी, मनुष्य, इन तीनोंकी सृष्टि, रुद्रकी सृष्टि, ब्रह्माके आधे अंगसे पुरुष और आधे अंगसे नारी (स्त्री) हुई, उनमें पुरुष तो स्वायंभुव मनु और स्त्री शतरूपा हुई, कर्दम प्रजापतिसे धर्मपत्नियोंकी सन्तान कही ॥ ११ ॥१२ ॥ जिन प्रजापति कर्दमजीसे महात्मा भगवान् कपिलदेवजीका अवतार, और उन बुद्धिमान् कपिलदेवजीसे देवहूतीका सम्भाषण, यह तीसरे स्कन्धकी कथा है ॥ १३ ॥ मरीच्यादिक ब्राह्मणोकी सन्तानकी उत्पत्ति, दक्षके यज्ञका विध्वंस, ध्रुवजीका चरित्र, पृथु और प्राचीनबर्हि राजाके चरित्रका वर्णन, यह चौथे स्कन्धकी कथा हैं ॥ १४ ॥ हे द्विजोत्तम ! नारद प्रियव्रतका सम्वाद, फिर राजा प्रियव्रतका चरित्र, नाभिराजाका आख्यान, ऋषभदेवजीका चरित्र,

ऊर्ध्वतिर्यगवाक्सर्गो रुद्रसर्गस्तथैव च ॥ अर्धनारीनरस्याथ यतः स्वायंभुवो मनुः ॥ ११ ॥ शतरूपा च या स्त्रीणा माद्या प्रकृतिरुत्तमा ॥ संतानो धर्मपत्नीनां कर्दमस्य प्रजापतेः ॥ १२ ॥ अवतारो भगवतः कपिलस्य महात्मनः ॥ देवहूत्याश्च संवादः कपिलेन च धीमता ॥ १३ ॥ नवब्रह्मसमुत्पत्तिर्दक्षयज्ञविनाशनम् ॥ ध्रुवस्य चरितं पश्चात्पृथोः प्राचीनबर्हिषः ॥ १४ ॥ नारदस्य च संवादस्ततः प्रैयव्रतं द्विजाः ॥ नाभेस्ततोऽनुचरितमृषभस्य भरतस्य च ॥ १५ ॥ ततो द्वीपसमुद्राद्रिवर्षनद्युपवर्णनम् ॥ ज्योतिश्चक्रस्य संस्थानं पातालनरकस्थितिः ॥ १६ ॥ दक्षजन्म प्रचेतोभ्यस्त त्पुत्रीणां च संततिः ॥ यतो देवासुरनरास्तिर्यङ्नगखगादयः ॥ १७ ॥ त्वाष्ट्रस्य जन्म निधनं पुत्रयोश्च दितेर्द्विजाः ॥ दैत्येश्वरस्य चरितं प्रह्लादस्य महात्मनः ॥ १८ ॥ मन्वंतरानुचरितं गजेंद्रस्य विमोक्षणम् ॥ मन्वंतरावतारश्च विष्णोर्हयशिरादयः ॥ १९ ॥ कौर्मं मात्स्यं नारसिंहं वामनं च जगत्पतेः ॥ क्षीरोदमथनं तद्वदमृतार्थे दिवौकसाम् ॥ २० ॥

राजा भरतका इतिहास ॥ १५ ॥ द्वीप, समुद्र, पर्वत, खण्ड और नदियोंका वर्णन, ज्योतिश्चक्रका स्थापन, पातालकी रचना, नरकोंका वर्णन, यह पञ्चमस्कन्धकी कथा हैं ॥ १६ ॥ प्रचेताओंसे दक्षका जन्म फिर उस दक्षकी पुत्रियोंका वृत्तान्त, जिस सन्तानसे देवता, असुर, नर, पशु, वृक्ष, पर्वत, पक्षी आदिकी उत्पत्ति ॥ १७ ॥ हे ब्राह्मणो ! वृत्रासुरका जन्म और दितिके दोनों पुत्रोंकी उत्पत्ति, हिरण्यकशिपुका और महात्मा प्रह्लादका चरित्र, यह षष्ठ और सप्तम स्कन्धकी कथा हैं ॥ १८ ॥ मन्वन्तरोंका वर्णन, गजेंद्रका छुटाना, मन्वन्तरोंमें विष्णुभगवान्के हयग्रीवादिक अवतारोका वर्णन ॥ १९ ॥ उन विष्णुभगवान्के अवतार कूर्म, मत्स्य, नृसिंह, वामनका उपाख्यान, देवताओंका समुद्रका मथना ॥ २० ॥

देवता, और असुरोंका महाभयकर संग्राम, यह अष्टमस्कन्धकी कथा हैं, राजाओंके वंशोंका वर्णन, राजा इक्ष्वाकुका जन्म और उनके वंशका वर्णन और महात्मा सुद्युम्नका इतिहास ॥ २१ ॥ इला और ताराका आख्यान, शशादादि, नृगादि सूर्यवंशी राजाओंका वर्णन ॥ २२ ॥ सुकन्याका चारित्र, शर्यातिका चरित्र, बुद्धिमान् कुकुत्स्थका उपाख्यान, खट्वांग, मान्धाता, सौभरि, सगरका चरित्र ॥ २३ ॥ कोशलेन्द्र श्रीरामचन्द्रकी कथा, सब पापोंका नाशक निमिके शरीरका त्यागन, जनकवंशियोंकी उत्पत्ति ॥ २४ ॥ भृगुवंशी परशुरामजीका पृथ्वीको निःक्षत्रिय करना, चन्द्रवंशी ऐलादि ययाति राजा नहुषका वृत्तान्त ॥ २५ ॥ दुष्यन्तका पुत्र राजा भरत, शन्तनु और शन्तनुके पुत्रका चारित्र और राजा ययातिके ज्येष्ठ पुत्र

देवासुरं महायुद्धं राजवंशानुकीर्तनम् ॥ इक्ष्वाकुजन्म तद्वंशः सुद्युम्नस्य महात्मनः ॥ २१ ॥ इलोपाख्यानमत्रोक्तं तारोपाख्यानमेव च ॥ सूर्यवंशानुकथनं शशादाद्या नृगादयः ॥ २२॥ सौकन्यं चाथ शार्यातेः ककुत्स्थस्य च धीमतः॥ खट्वांगस्य च मांधातुः सौभारेः सगरस्य च ॥ २३ ॥ रामस्य कोसलेंद्रस्य चरितं किल्बिषापहम् ॥ निमेरंगपरित्यागो जनकानां च संभवः ॥ २४ ॥ रामस्य भार्गवेन्द्रस्य निःक्षत्रकरणं भुवः ॥ऐलस्य सोमवंशस्य ययातेर्नाहुषस्य च ॥२५॥ दौष्यंतेर्भरतस्यापि शंतनोस्तत्सुतस्य च ॥ ययातेर्ज्येष्ठपुत्रस्य यदोर्वंशोनुकीर्तितः ॥ २६ ॥ यत्रावतीर्णो भगवान्कृष्णाख्यो जगदीश्वरः ॥ वसुदेवगृहे जन्म ततो वृद्धिश्च गोकुले ॥२७॥ तस्य कर्माण्यपाराणि कीर्तितान्यसुरद्विषः ॥ पूतनाऽसुपयःपानं शकटोच्चाटनं शिशोः ॥ २८॥ तृणावर्तस्य निष्पेषस्तथैव बकवत्सयोः ॥ धेनुकस्य सहभ्रातुः प्रलंबस्य च संक्षयः ॥ २९ ॥ गोपानां च परित्राणं दावाग्नेः परिसर्पतः ॥ दमनं कालियस्याहेर्महाहेर्नंदमोक्षणम् ॥ ३० ॥

राजा यदुके वंशका वर्णन, ये नवमस्कन्धकी कथा हैं॥२६॥ जिस यदुके वंशमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द जगदीश्वरने अवतार लेकर भूमिका भार उतारा था, वह वृत्तान्त इस भाँति है कि, वसुदेवके घर अवतीर्ण होकर गोकुल गये और वहाँ वृद्धि पाई ॥२७॥ असुरोंके शत्रु श्रीकृष्णजीके अपार चरित्र हमने कहे, बाल अवस्थामें पूतनाके प्राणसहित स्तनोंका पान, लात मारकर शकटका तोडना, तृणावर्त्त और वत्सासुरका मारना, अघासुरका वध, ब्रह्माका वत्स और बालकोंका हरना, धेनुक प्रलम्बासुरका वध ॥ २८ ॥ २९ ॥ सब ओर फैलीहुई दावानलसे गोप गायोंको बचाना,

कालिय सर्पका दमन और महा अजगर सर्पसे नन्दजीको छुटाना॥३०॥व्रजकन्याओंका व्रत करना और उस व्रतसे अच्युत भगवान्‌का प्रसन्न होना, द्विजपत्नियोंपर संतुष्ट होकर ब्राह्मणोंको पश्चात्ताप करना ॥ ३१ ॥ गोवर्द्धन पर्वतका करपर धरना, सुरभिसहित इन्द्रका किया श्रीकृष्णका अभिषेक और रात्रिके समय व्रजबालाओं सहित श्रीकृष्णकी रासक्रीड़ा॥३२॥ दुर्बुद्धि शंखचूड़का वध और केशी, अरिष्टका संहार, अक्रू का व्रजमें आना, फिर रामकृष्णका मथुराको प्रस्थान॥३३॥उस समय व्रजयुवतियोंका विलाप, उसके पीछे मथुराका देखना,और मुष्टिक, चाणूर, कंसादिक

व्रतचर्या तु कन्यानां यत्र तुष्टोऽच्युतो व्रतैः ॥ प्रसादो यज्ञपत्नीभ्यो विप्राणां चानुतापनम् ॥ ३१ ॥ गोवर्धनोद्धारणं च शक्रस्य सुरभेरथ ॥ यज्ञाभिषेकः कृष्णस्य स्त्रीभिः क्रीडा च सत्रिषु ॥ ३२ ॥ शंखचूडस्य दुर्बुद्धेर्वधोऽरिष्टस्य केशिनः ॥ अक्रूरागमनं पश्चात्प्रस्थानं रामकृष्णयोः ॥ ३३ ॥ व्रजस्त्रीणां विलापश्च मथुरालोकनं ततः ॥ गजमुष्टिकचाणूरकंसादीनां च यो वधः ॥ ३४ ॥ मृतस्यानयनं सूनोः पुनः सांदीपनेर्गुरोः ॥ मथुरायां निवसता यदुचक्रस्य यत्प्रियम् ॥ ३५ ॥ कृतमुद्धवरामाभ्यां युतेन हरिणा द्विजाः ॥ जरासंधसमानीतसैन्यस्य बहुशो वधः ॥ घातनं यवनेन्द्रस्य कुशस्थल्या निवेशनम् ॥ ३६ ॥ आदानं पारिजातस्य सुधर्मायाः सुरालयात् ॥ रुक्मिण्या हरणं युद्धे प्रमथ्य द्विषतो हरेः ॥ ३७ ॥ हरस्य जृंभणं युद्धे बाणस्य भुजकृंतनम् ॥ प्राग्ज्योतिषपतिं हत्वा कन्यानां हरणं च यत् ॥ ३८ ॥

दैत्योंका वध ॥३४॥ सान्दीपन गुरुके मरेहुए पुत्रको फेरकर लादेना, मथुरामें वसकर उद्धव बलदेव सहित मिलकर यादवोंसे स्नेह करना हे ! विप्रो जरासन्धकी लाई हुई सेनाका वारम्वार वध करना और मुचुकुन्द द्वारा कालयवनका मारना और समुद्रके टापूपें द्वारकापुरीका बसाना ॥३५॥३६॥ इन्द्रलोकसे पारिजात और सुधर्मासभाका ले आना और युद्धमें शत्रुओंको जीतकर रुक्मिणिको हरलाना॥३७॥युद्धमें जृंभास्त्र करके शिवको जँभाई लेना, बाणासुरकी भुजाओंका काटना, नरकासुरका मारना, सोलह सहस्र एकसौआठ कन्याओंका उद्धार ॥ ३८ ॥

शिशुपालका वध, मिथ्यावासुदेवका मारना, शाल्वका संहार, दुर्मति दन्तवक्रका हनन, द्विविदका हनन, पीठासुरका प्राणहरण, मुरका मारण, पंचजनको मारकर कृतार्थ करना॥ काशीका जलाना, दैत्योंका प्रभाव प्रगट करना, पाण्डवोंको निमित्त मात्र बनाकर पृथ्वीका भार उतारना, यह दशमस्कन्धकी कथा हैं ॥३९॥४०॥ ब्राह्मणके शापका बहाना रखकर अपने कुलका संहार करना, वासुदेव और उद्धवका उत्तम सम्वाद ॥ ४१ ॥ जिस संवादमें आत्मतत्त्वका निर्णय और धर्मका निर्णय, फिर अपनी मायाके प्रभावसे मनुष्यलोकका छोड़ना, यह एकादशस्कन्धकी कथा हैं ॥ ४२ ॥ युगोंके लक्षण, उन युगोंमें जीविकाका वर्णन, कलियुगमें मनुष्योंका उपद्रव और चार प्रकारकी प्रलय, मायासे और ब्रह्मासे उत्पन्न होनेवाली तीन प्रकारकी

चैद्यपौंड्रकशाल्वानां दंतवक्रस्य दुर्मतेः ॥ शंबरो द्विविदः पीठो मुरः पञ्चजनादयः ॥ ३९ ॥ माहात्म्यं च वधस्तेषां वाराणस्याश्च दाहनम् ॥ भारावतरणं भूमेर्निमित्तीकृत्य पांडवान् ॥ ४० ॥ विप्रशापापदेशेन संहारः स्वकुलस्य च ॥ उद्धवस्य च संवादो वासुदेवस्य चाद्भुतः ॥ ४१ ॥ यत्रात्मविद्या ह्यखिला प्रोक्ता धर्मविनिर्णयः ॥ ततो मर्त्यपरित्याग आत्मयोगानुभावतः ॥ ४२ ॥ युगलक्षणवृत्तिश्च कलौ नृणामुपप्लवः ॥ चतुर्विधश्च प्रलय उत्पत्तिस्त्रिविधा तथा ॥ ४३ ॥ देहत्यागश्च राजर्षेर्विष्णुरातस्य धीमतः ॥ शाखाप्रणयनमृषेर्मार्कंडेयस्य सत्कथा ॥ ४४ ॥ महापुरुषविन्यासः सूर्यस्य जगदात्मनः ॥ इति चोक्तं द्विजश्रेष्ठा यत्पृष्टोहमिहास्मि वः ॥ लीलावतारकर्माणि कीर्तितानीह सर्वशः ॥ ४५ ॥ पतितः स्खलितश्चार्तः क्षुत्त्वा वा विवशो ब्रुवन् ॥ हरये नम इत्युच्चैर्मुच्यते सर्वपातकात् ॥ ४६ ॥ संकीर्त्यमानो भगवाननंतः श्रुतानुभावो व्यसनं हि पुंसाम् ॥ प्रविश्य चित्तं विधुनोत्यशेषं यथा तमोऽर्कोऽभ्रमिवाऽतिवातः ॥ ४७

उत्पत्ति॥४३॥ बुद्धिमान् राजर्षि विष्णुरातकी देहका त्यागना, व्यासजीसे वेदकी शाखाओंका विस्तार, मार्कण्डेय ऋषिकी सुन्दर कथा॥४४॥ हे द्विजोत्तम! जगत्के आत्मा सूर्यनारायणका मास मासका वर्णन, तुमने जो कुछ हमसे बूझा सो सब कहा, इस भागवत पुराणमें भगवान्की लीलाअवतार सम्बन्धी कर्मोंका यश गायाहै॥४५॥ गिरते, पड़ते, उठते, बैठते, विपत्तिके समय, छींकके, विवशतासे ऊंचे स्वरसे 'हरये नमः' जो पुरुष इसप्रकार कहताहै, वह सब पापोंसे मुक्त होजाता है॥४६॥ जो पुरुष भगवान्का कीर्त्तन करता है, अथवा उनके गुणोंको गाता है, तो अनन्त भगवान् उनके चित्तमें प्रवेश

करके सब पापोंको दूर करदेतेहैं, जैसे सूर्यनारायण अन्धकारको, पवन मेघोंको दूर करताहै ॥ ४७ ॥ जिस वाणीसे भगवान् अधोक्षजकी सत्कथा नहीं गाई जाती उस वाणीको मिथ्या और विषयवाली समझनी चाहिये, जिसमें भगवान्के नामका गुणानुवादहो, वही वाणी सत्य मंगलरूप और पवित्र करनेवाली है ॥ ४८ ॥ वही वाणी रमणीक और रुचिर नित्य नये २ मनको महाउत्सवरूप मनुष्योंके शोकसमुद्रकी सुखानेवाली है, जिस वाणीसे उत्तमश्लोक भगवान्का यश गाया जाता है ॥ ४९ ॥ जिस वाणीमें चित्र विचित्र पदभी हों और उत्तम रचना भी हो, परन्तु जगत्के पवित्र करनेवाले हरिका यश कुछ नहीं , तो उस वाणीमें काककी तुल्य विषयी रमण करतेहैं, हंसके समान साधुजन उस वाणीसे संतुष्ट नहीं होते, साधुजन उसी

मृषा गिरस्ता ह्यसतीरसत्कथा न कथ्यते यद्भगवानधोऽक्षजः ॥ तदेव सत्यं तदु हैव मंगलं तदेव पुण्यं भगवद्गुणोदयम् ॥ ४८ ॥ तदेव रम्यं रुचिरं नवंनवं तदेव शश्वन्मनसो महोत्सवम् ॥ तदेव शोकार्णवशोषणं नृणां यदुत्तमश्लोकयशोऽनुगीयते ॥ ४९ ॥ न यद्वचश्चित्रपदं हरेर्यशो जगत्पवित्रं प्रगृणीत कर्हिचित् ॥ तद्ध्वांक्षतीर्थं न तु हंससेवितं यत्राच्युतस्तत्र हि साधवोऽमलाः ॥ ५० ॥ स वाग्विसर्गो जनताऽघसंप्लवो यस्मिन्प्रतिश्लोकमबद्धवत्यपि ॥ नामान्यनंतस्य यशोंकितानि यच्छृण्वंति गायंति गृणंति साधवः ॥ ५१ ॥ नैष्कर्म्यमप्यच्युतभाववर्जितं न शोभते ज्ञानमलं निरंजनम् ॥ कुतः पुनः शश्वदभद्रमीश्वरे न ह्यर्पितं कर्म यदप्यनुत्तमम् ॥ ५२ ॥ यशः श्रियामेव परिश्रमः परो वर्णाश्रमाचारतपःश्रुतादिषु ॥ अविस्मृतिः श्रीधरपादपद्मयोर्गुणानुवादश्रवणादिभिर्हरेः ॥ ५३ ॥

पवित्र वाणीमें रमणकरते हैं, जिस वाणीमें अच्युत भगवान्का वर्णन है ॥ ५० ॥ जिस वाणीमें श्लोक श्लोक विषे उत्तम पदरचना नहीं, केवल हरियश और हरिनामहीका वर्णन है वह वाणी प्राणियोंके पापोंके समूहोंको नाश करनेवाली है, उस वाणीको निर्मल चित्तवाले सब सुनते हैं, गाते हैं और कहतेहैं ॥ ५१ ॥ ब्रह्मका प्रकाश करनेवाला निर्मल ज्ञान भी जो अच्युत भगवान्के भावसे रहित है वह किसी प्रकार शोभित नहीं होता, उत्तम कर्म भी ईश्वरके अर्थ विना अमंगल रूप है सो किसी प्रकार शोभित नहीं होसक्ता ॥ ५२ ॥ वर्णाश्रमके आचार, तप, वेदाध्ययन आदिमें बडे परिश्रमसे केवल यश और ऐश्वर्य प्राप्त होताहै, परन्तु हरिके गुणका कथन और श्रवणादि करनेसे श्रीधर भगवान्के चरणकमलका नित्यप्रति

स्मरण होता है ॥ ५३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दका स्मरण सदा अमंगलका हरनेवाला, मंगलका विस्तार करनेवाला और अंतःकरणको शुद्ध करताहै, परमात्मामें स्नेह बढाता है और ज्ञान विज्ञान सहित वैराग्यको उपजाताहै ॥५४॥ हे द्विजोत्तम ! आप बडे भाग्यवान् हो, जो अखिल लोकोंके आत्मा भगवान् सर्वोत्तम, सर्वान्तर्यामी सर्वहितकारी नारायण देवको निरन्तर हृदयमें धारण करके सदा अखण्ड भावसे भजते रहतेहो ॥५५॥ जब कि, राजा परीक्षित् अन्न पानी त्यागकर गंगाके किनारे जा बैठे, उससमय बडे २ ऋषीश्वर मुनीश्वर श्रीमद्भागवत सुननेको उस सभामें

अविस्मृतिः कृष्णपदारविंदयोः क्षिणोत्यभद्राणि शमं तनोति च॥ सत्त्वस्य शुद्धिं परमात्मभक्तिं ज्ञानं च विज्ञानविरागयुक्तम् ॥ ५४ ॥ यूयं द्विजाग्र्या बत भूरिभागा यच्छश्वदात्मन्यखिलात्मभूतम् ॥ नारायणं देवमदेवमीशमजस्रभावा भजताऽऽविवेश्य॥५५॥ अहं च संस्मारित आत्मतत्त्वं श्रुतं पुरा मे परमर्षिवक्रात् ॥ प्रायोपवेशे नृपतेः परीक्षितः सदस्यृषीणां महतां च शृण्वताम् ॥५६॥ एतद्वः कथितं विप्राः कथनीयोरुकर्मणः ॥ माहात्म्यं वासुदेवस्य सर्वाशुभविनाशनम् ॥ ५७ ॥ य एवं श्रावयेन्नित्यं यामं क्षणमनन्यधीः ॥ श्रद्धावान्योऽनुशृणुयात्पुनात्यात्मानमेव सः ॥ ५८ ॥

विद्यमान थे, वहाँ श्रीशुकदेवजीके मुखसे पहिले मैंने जो कुछ सुनाथा वह आत्मतत्त्वका ज्ञान मुझको आपने स्मरण कराया, यह आपने बडी कृपादृष्टि की ॥ ५६ ॥ हे विप्रो ! जिनके सब कर्म और चरित्र वर्णन करनेके योग्य हैं उन वासुदेव भगवान्का कीर्त्तन और माहात्म्य सब अशुभोंका विनाश करनेवाला है सो मैंने आप लोगोंके सन्मुख वर्णन किया * ॥ ५७ ॥ जो कोई पुरुष अनन्यबुद्धि होकर नित्य

* दृष्टान्त–परन्तु ऐसी कथा नहीं सुननी चाहिये, जसी कथा एक पण्डितजीने कही और बुढिया स्त्रीने सुनी एक पण्डित किसी ठाकुरद्वारेमें कथा कहते थे और एक बुढियाभी कथा सुननेको जाया करती थी और वहाँ बैठकर बहुत रोती, पण्डितजीने समझा कि, यह बुढिया बडी प्रेमिन है, कुछ अधिक दक्षिणा चढावेगी, जब कथा सम्पूर्ण होनेका दिन आया तो बुढिया नहीं आई पण्डितजीने कथामें कुछ विलम्बभी किया बुढिया तोभी न आई अब कथा पूरी हो चुकी, पण्डीतजीने जाना कि बुढियाको कुछ होगया नहीं तो बुढिया अवश्य आती, दूसरे दिन पण्डितजीने कहा कि, बुढियाके घरको चलैं कुछ दक्षिणा प्राप्त होजायगी, यह विचार उसके द्वारेपर पहुँचे और जाकर पुकारा, बुढिया चरखा कातरहीथी बोली पण्डितजी ! आओ बैठ जाओ कैसे कृपा करी ? पण्डितजी बोले बुढिया कैसे हो रही है ? कल कथाभी समाप्त होगई और तू न आई तू तो बडी प्रेमिनथी फिर न आनेका क्या कारण ? तू तो घटोंतक कथामें बैठी रोये करथी ? बुढिया बोली क्या कथाको सुनकर थोडेही रोतीथी, पण्डितजी बोले कि, फिर क्यों रोतीथी ? बुढिया बोली कि जसा तुम्हारी पोथी बांधनेका वस्त्र है ऐसाही मेरी लल्ली मोहिनीके लालाका पाजामाथा सो उसको देखतेही मोहिनीके लाला मुझको याद आ जाते थे इसलिये रोतीथी, पण्डितजी सुनतेही सुन्न होगये और उठकर सीधे अपने घरको चले गये ।

एकपहर, वा एकक्षण इस माहात्म्यको सुने अथवा जो कोई श्रद्धापूर्वक इसको सुनावे, वह प्राणी अपने आपको पवित्र करताहै ॥ ५८ ॥ जो कोई पुरुष एकादशी वा द्वादशीके दिन इस महापुराण भागवतको सुने उसकी आयुर्बल अधिक होतीहै और जो कोई निर्जलव्रत धारण करके एकाग्र चित्त हो इसका पाठ करै वह सब पापोंसे छूटकर निष्पाप होजाता है ॥ ५९ ॥ पुष्कर, मथुरा, द्वारकामें वास करके एकाग्रचित्त हो जो इस संहिताको पढैगा वह सब भयादिकोंसे छूट जायगा ॥ ६० ॥ जो कोई इस महापुराण संहिताको सुनता है, कीर्त्तन करता है, उसको देवता, मुनि, सिद्ध, पितर, मनुष्य और राजालोग, यह सब मनोवाँछित मनोरथको देतेहैं ॥ ६१ ॥ द्विजवर्णोंको, ऋग्वेद, यजुर्वेद,

द्वादश्यामेकादश्यां वा शृण्वन्नायुष्यवान्भवेत् ॥ पठत्यनश्नन्प्रयतस्ततो भवत्यपातकी ॥ ५९ ॥ पुष्करे मथुरायां च द्वारवत्यां यतात्मवान् ॥ उपोष्य संहितामेतां पठित्वा मुच्यते भयात् ॥ ६० ॥ देवता मुनयः सिद्धाः पितरो मनवो नृपाः ॥ यच्छंति कामान्गृणतः शृण्वतो यत्र कीर्तनात् ॥ ६१ ॥ ऋचो यजूंषि सामानि द्विजोधीत्यानुविंदते ॥ मधुकुल्या घृतकुल्याः पयःकुल्याश्च तत्फलम् ॥ ६२ ॥ पुराणसंहितामेतामधीत्य प्रयतो द्विजाः ॥ प्रोक्तं भगवतो यत्तु तत्पदं परमं व्रजेत् ॥ ६३ ॥ विप्रोऽधीत्याप्नुयात्प्रज्ञां राजन्योदधिमेखलाम् ॥ वैश्यो निधिपतित्वं च शूद्रः शुध्येत पातकात् ॥ ६४ ॥ कलिमलसंहतिकालनोऽखिलेशो हरिरितरत्र न गीयते ह्यभीक्ष्णम् ॥ इह तु पुनर्भगवानशेषमूर्तिः परिपठितोऽनुपदं कथाप्रसंगैः ॥ ६५ ॥

सामवेदके पढ़नेसे जो शहतकी नदी, घृतकी नदी, दूधकी नदीके पानरूपी फल प्राप्त होता है, सो सब फल इस महापुराण संहिताके पढ़नेसे होताहै ॥ ६२ ॥ हे द्विजोत्तम ! जो पुरुष पवित्र होकर इस महापुराण संहिताको पढ़ते हैं, वह भगवान् वासुदेवके परमपदको प्राप्त होते हैं ॥ ६३ ॥ इस महापुराणसंहिताको ब्राह्मण पढ़कर उत्तम बुद्धिको प्राप्त होते हैं, क्षत्रिय पढै तो उदय अस्ततक सर्वत्र भूमण्डलका राजा हो, वैश्य पढै तो निधिपति हो और शूद्र पढै तो सब पापोंसे छूटजाय ॥ ६४ ॥ कलिकालके मलके समूहोंका विध्वंस करनेवाले अखिलैश्वर्य वासुदेव भगवान् इसप्रकार और दूसरे शास्त्रोंमें वारम्वार नहीं गायेगये और इस पुराणमें तो कथाओंके प्रसंग

प्रसंगमें पद पदके विषे अशेष मूर्त्ति भगवान् हीके चरित्र गायेगये हैं, इसीसे इस पुराणका नाम महापुराण है ॥ ६५ ॥ जगत्की, उत्पत्ति, पालन, संहार करनेवाली जिनकी शक्ति है और ब्रह्मा इन्द्र शिवादिक देवताओंको जिनकी स्तुति दुर्लभ है, ऐसे अजन्मा अनंत आत्मतत्त्व अच्युत भगवानको नमस्कारहै ॥ ६६ ॥ वृद्धिको प्राप्ति हुई प्रकृति आदि शक्तियोंसे जिसने अपने स्वरूप स्थावर जंगम उत्पन्न कियेहैं ऐसे सबमें व्यापक देवताओमें श्रेष्ठ, अनादि ज्ञानमात्र स्वरूप भगवान्को मैं वारम्वार प्रणाम करता हूं ॥ ६७ ॥ अपने आत्मसुखसेही सम्पूर्ण चित्त होनेसे अन्य पदार्थोंमें भाव न रखनेवाले कि, जिन्होंने अपना मन नारायणकी सुन्दर लीलाओंमें आकर्षित होजानेसे नारायणके तत्त्वका प्रकाशक यह पुराण संसारके उपकारके लिये अनुग्रह करके प्रगट किया है, उन सब जगतके पाप दूर करनेवाले व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी महाराजको प्रणाम करता हूं ॥ ६८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशस्कंधार्थनिरूपणं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ दोहा—इस तेरह अध्यायमें, पूरण होत पुराण । संख्या सकल पुराणकी, वरणौ सहित प्रणाम ॥ १ ॥ सूतजी बोले कि, ब्रह्मा, वरुण, इन्द्र और मरुतदेवता दिव्य स्तोत्रोंसे जिन भगवान्की स्तुति करते हैं और सांगोपांग पदक्रम उपनिषद् सहित वेदोंसे सामवेदके गानेवाले जिनका गान किया करतेहैं और ध्यानमें स्थित होकर मन लगाय योगीजन जिनको देखा करते हैं, देवता; असुरगण जिनका आदि अन्त नहीं जानसक्ते ऐसे परमदेवको वारम्वार मेरा नमस्कार है ॥ १ ॥

तमहमजमनंतमात्मतत्त्वं जगदुदयस्थितिसंयमात्मशक्तिम् ॥ द्युपतिभिरजशक्रशंकराद्यैर्दुरवसितस्तवमच्युतं नतोऽस्मि॥६६॥ उपचितनवशक्तिभिः स्व आत्मन्युपरचितस्थिरजंगमालयाय ॥भगवत उपलब्धिमात्रधाम्ने सुरऋषभाय नमः सनातनाय ॥ ६७ ॥ स्वसुखनिभृतचेतास्तद्व्युदस्तान्यभावोऽप्यजितरुचिरलीलाकृष्टसारस्तदीयम् ॥ व्यतनुत कृपया यस्तत्त्वदीपं पुराणं तमखिलवृजिनघ्नं व्याससूनुं नतोऽस्मि॥६८॥ इति श्रीमद्भा०म० द्वादश० द्वादशस्कन्धार्थसंग्रहो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ सूत उवाच ॥ यं ब्रह्मा वरुणेंद्ररुद्रमरुतः स्तुन्वंति दिव्यैः स्तवैर्वेदैः सांगपदक्रमोपनिषदैर्गायंति यं सामगाः ॥ ध्यानावस्थिततद्गतेन मनसा पश्यंति यं योगिनो यस्यांतं न विदुः सुरासुरगणा देवाय तस्मै नमः ॥ १ ॥

पीठपर भ्रमते श्रेष्ठ मन्दराचलकी शिलाओंके अग्रसे गात्र खुजानेके समान निद्राका अनुभव करते कच्छपरूप भगवान्‌के श्वासोंकी पवन तुम सबोंकी रक्षा करो, जिस पवन संस्कारके लेश अनुवर्तनके वशसे समुद्रके क्षोभके मिसकरके निरंतर आना जाना बन्द नहीं होता, नित्य घटता बढता रहताहै आजतक विश्राम नहीं लेता, वह तुम्हारी रक्षा करो * ॥ २ ॥ पुराणोंकी संख्याका निरूपण और श्रीभागवतका आश्रय प्रयोजन, दान और दानका माहात्म्य और पाठादिकोंका माहात्म्य अब सावधान होकर हमसे सुनिये ॥३॥ ब्रह्मपुराणके श्लोकोंकी संख्या दशसहस्र १००००है पद्मपुराणके श्लोकोंकी संख्या पचपनसहस्र ५५०००है, विष्णुपुराणके श्लोकोंकी संख्या तेईस सहस्र २३००० है, शिवपुराणके श्लोकोंकी संख्या चौवीस

**पृष्ठे भ्राम्यदमंदमंदरगिरिग्रावाग्रकंडूयनान्निद्रालोः कमठाकृतेर्भगवतः श्वासानिलाः पांतु वः ॥ यत्संस्कारकलानुवर्तनवशाद्वेलानिभेनांभसां यातायातमतंद्रितं जलनिधेर्नाद्यापि विश्राम्यति ॥२॥ पुराणसंख्यासंभूतिमस्य वाच्यप्रयोजने॥ दानं दानस्य माहात्म्यं पाठादेश्च निबोधत ॥ ३ ॥ ब्राह्मं दशसहस्राणि पाद्मं पंचोनषष्टि च ॥ श्रीवैष्णवं त्रयोविंशच्चतुर्विंशति शैवकम् ॥ ४ ॥ दशाष्टौ श्रीभागवतं नारदं पंचविंशति ॥ मार्कंडं नव वाह्नं तु दशपंचचतुःशतम् ॥ ५ ॥ चतुर्दश भविष्यं स्यात्तथा पंचशतानि च ॥ दशाष्टौ ब्रह्मवैवर्तं लिंगमेकादशैव तु ॥ ६ ॥**

सहस्र२४०००है॥४॥श्रीमद्भागवतके श्लोकोंकी संख्या अठारह सहस्र १८०००है,नारदपुराणके श्लोकोंकी संख्या पचीस सहस्र २५०००है,माँर्कण्डेय पुराणके श्लोकोंकी संख्या नव सहस्र९०००है,अग्निपुराणके श्लोकोंकी संख्या पन्द्रह सहस्र चरसौ१५४००है, ॥५॥ भविष्यपुराणके श्लोकोंकी संख्या चौदह सहस्र पाँचसौ१४५००है,ब्रह्मवैवर्त्तपुराणकेश्लोकोंकी संख्या अठारहसहस्र१८०००है,लिंगपुराणके श्लोकोंकी संख्या ग्यारहसहस्र११०००है६

* शंका—श्रीमद्भागवतकी समाप्तिमें सूतजीने अपने गुरुको और सब देवताओंको, ब्रह्मा, विष्णु भगवान्‌के सब अवतारोंको, इन सबको त्यागकर कच्छप भगवान्‌को नमस्कार क्यों किया ?

उत्तर—कच्छप भगवान्‌की कृपासे समुद्रको मथकर देवतालोगोंने अमृत पाया अमृत पाकर देवताओंका मनोरथ सिद्ध हुवा तैसे सूतजी कूर्मका स्मरण करके समुद्ररूप भागवतके पार उतरगये,इसलिये सूतजीने अपने नेत्रोंसे प्रेमके आँशू बहाय सबको त्यागकर कूर्मभगवान्‌को नमस्कार किया और भगवान्‌के अवतारोंमें कुछ भेद नहीं समझा ।

वाराहपुराणके श्लोकोंकी संख्या चौवीससहस्र २४००० है, स्कन्दपुराणके श्लोकोंकी संख्या इक्यासी सहस्र एकसौ ८११०० है, वामनपुराणके श्लोकोंकी संख्या दशसहस्र १०००० है॥७॥ कूर्मपुराणके श्लोकोंकी संख्या सत्रहसहस्र १७०० है, मत्स्यपुराणके श्लोकोंकी संख्याचौदहसहस्र १४००० है, गरुड़पुराणके श्लोकोंकी संख्या उन्नीससहस्र १९००० है ब्रह्माण्डपुराणके श्लोकोंकी संख्या बारहसहस्र १२००० है ॥८॥ इसप्रकारअठारहपुराणके श्लोकोंकी संख्याका प्रमाण—समाहार चारलाख४००००० श्लोकका है, यह प्रमाण कवीश्वरोंने कहाहै, जिसमें भागवत अठारह सहस्र १८००० है॥९॥ अपनी नाभिकमलमें विराजेहुए संसारमें भयभीत ब्रह्माजीको यह भगवत पुराण भगवान्‌ने सुनायाथा॥१०॥ इस श्रीमद्भागवत महापुराणके आदि मध्य और

चतुर्विंशति वाराहमेकाशीतिसहस्रकम् ॥ स्कांदं शतं तथा चैकं वामनं दश कीर्तितम् ॥ ७ ॥ कौर्मं सप्तदशाख्यातं मात्स्यं तत्तु चतुर्दश ॥ एकोनविंशत्सौपर्णं ब्रह्मांडं द्वादशैव तु ॥ ८ ॥ एवं पुराणसंदोहश्चतुर्लक्ष उदाहृतः ॥ तत्राष्टादशसाहस्रं श्रीभागवतमिष्यते ॥९॥ इदं भगवता पूर्वं ब्रह्मणे नाभिपंकजे ॥ स्थिताय भवभीताय कारुण्यात्संप्रकाशितम् ॥ १० ॥ आदिमध्यावसानेषु वैराग्याख्यानसंयुतम् ॥ हरिलीलाकथाव्रातामृतानंदितसत्सुरम् ॥ ११ ॥ सर्ववेदांतसारं यद्ब्रह्मात्मैकत्वलक्षणम् ॥ वस्त्वद्वितीयं तन्निष्ठं कैवल्यैकप्रयोजनम् ॥ १२॥ प्रौष्ठपद्यां पौर्णमास्यां हेमसिंहसमन्वितम् ॥ ददाति यो भागवतं स याति परमां गतिम् ॥ १३ ॥ राजंते तावदन्यानि पुराणानि सतां गणे ॥ यावद्भागवतं नैव श्रूयतेऽमृतसागरः ॥ १४ ॥

अन्तमें संपूर्ण वैराग्यकेही उपाख्यान कहेहैं इसपुराणने हरिकी लीला और कथाओंके समूह अमृतसे साधुओंको और देवताओंको आनन्द कर रक्खाहै, ऐसा आनंददायक और अघ ओघ घायक यह श्रीमद्भागवत पुराणही है ॥११॥ सम्पूर्ण वेदान्तका सारभूत, ईश्वर जीवकी एकताको दर्शानेवाला जो यह अद्वितीय पदार्थ(परब्रह्म)है सो इस महापुराणका विषय है और मुख्य प्रयोजन इस महापुराणका केवल कैवल्य अर्थात् मोक्ष है॥१२॥ भादोंसुदी पूर्णमासीके दिन सोनेके सिंहासन सहित जो मनुष्य इस महापुराण श्रीमद्भागवतका दान करै वह परमोत्तम गतिको पाताहै॥१३॥ उसी समयतक और दूसरे पुराण महात्मा पुरुषोंकी मण्डलीमें शोभा पातेहैं, जिस समयतक अमृतके समुद्ररूप यह श्रीमद्भागवत महापुराण सुननेमें नहीं आता॥१४॥

सब उपनिषद् और वेदान्तका सार श्रीमद्भागवतको माना है इसलिये इस पुराणके अमृतरससे जो प्राणी तृप्त होरहेहैं उनकी प्रीति कभी और ठौर नहीं होती ॥ १५ ॥ जैसे नदियोंमें गंगा श्रेष्ठ मानी हैं देवताओंमें अच्युत भगवान् सर्व सुखदानी हैं वैष्णवोंमें महादेव परमज्ञानी हैं ऐसे पुराणोंमें श्रीमद्भागवत बखानी है ॥ १६ ॥ हे ब्राह्मणो ! जैसे सम्पूर्ण क्षेत्रोंमें परमोत्तम काशी है ऐसेही सब पुराणोंमें अत्युत्तम "श्रीमद्भागवत" पुराण है ॥ १७ ॥ परमहंसोंका परमप्रिय निर्मल और श्रेष्ठ ज्ञान जिसमें गायाहै और निर्दोष परब्रह्मका निरूपण करके दरशायाहै, भक्ति, ज्ञान, वैराग्यको एकत्र करके भगवत्तत्त्वको जिसमें झलकायाहै ऐसे श्रीमद्भागवत पुराणको जो कोई भक्तजन भक्तिसे सुने, वा पढै और हित

सर्ववेदांतसारं हि श्रीभागवतमिष्यते ॥ तद्रसामृततृप्तस्य नान्यत्र स्याद्रतिः क्वचित् ॥ १५ ॥ निम्नगानां यथा गंगा देवानामच्युतो यथा ॥ वैष्णवानां यथा शंभुः पुराणानामिदं तथा ॥ १६ ॥ क्षेत्राणां चैव सर्वेषां यथा काशी ह्यनुत्तमा ॥ तथा पुराणव्रातानां श्रीमद्भागवतं द्विजाः ॥ १७ ॥ श्रीमद्भागवतं पुराणममलं यद्वैष्णवानां प्रियं यस्मिन्पारमहंस्यमेकममलं ज्ञानं परं गीयते ॥ तत्र ज्ञानविरागभक्तिसहितं नैष्कर्म्यमाविष्कृतं तच्छृण्वन्विपठन्विचारणपरो भक्त्या विमुच्येन्नरः ॥ १८ ॥ कस्मै येन विभासितोऽयमतुलो ज्ञानप्रदीपः पुरा तद्रूपेण च नारदाय मुनये कृष्णाय तद्रूपिणा ॥ योगींद्राय तदात्मनाऽथ भगवद्राताय कारुण्यतस्तच्छुद्धं विमलं विशोकममृतं सत्यं परं धीमहि ॥ १९ ॥

चित्तसे विचारे, वह इस संसारसागरसे पार उतरकर परमधामको जाताहै ॥ १८ ॥ प्रथम विष्णु भगवान्ने इस अतुल श्रीमद्भागवतरूप ज्ञान दीपकको करुणा करके ब्रह्माजीके सन्मुख प्रकाशित किया, ब्रह्माजीने ब्रह्मरूप धारण करके नारदजीके आगे प्रकाशित किया, फिर नारदरूप होकर व्यासजीके निकट प्रकाशित किया, फिर वेदव्यासरूपसे परमयोगेश्वर श्रीशुकदेवजीके समीप प्रकाशित किया; अन्तमें श्रीशुकदेव रूप धरकर करुणानिधान भगवान्ने करुणा करके विष्णुरात राजा परीक्षित्के सामने प्रकाशित किया। उन शुद्ध सत्त्व निर्मल, सदा आनन्दमय निरुपाधि

नमस्कार किया ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ३९॥४० ॥ और उत्तर कोशलके सब रहनेवाले बहुत कालके पीछे अपने स्वामी श्रीरामचन्द्रजीको आया हुआ देखकर आनन्दके समुद्रमें स्नान करने लगे और अपने अपने दुपट्टे कँपातेहुये हर्षित हो फूलोंकी मालायें वर्षाय कर नाचे ॥ हे महाराज परीक्षित्! जब महाराजाधिराज श्रीरामचन्द्रजी अयोध्यापुरीमें आये उसकालमें भरतजीने उनकी खडाऊँ धारण करलीथीं. विभीषण, सुग्रीवने चामर और व्यजन लिया था पवनकुमार हनुमानजी श्वेत छत्र धारण कियेहुए थे शत्रुहनजीने धनुष और तरकश लिया, और जगज्जननी जानकीजीने तीर्थोंके जलसे भराहुआ कमण्डलु ग्रहण कियाथा और युवराज अंगदजी खड्ग और ऋक्षराज जाम्बवान् सुवर्णमय बख्तर ले आये पुष्पकविमानमें जब

तेभ्यः स्वयं नमश्चक्रे प्रजाभिश्च नमस्कृतः ॥ धुन्वंतमुत्तरासंगान्पतिं वीक्ष्य चिरागतम् ॥ ४१ ॥ उत्तराः कोशला माल्यैः किरंतो ननृतुर्मुदा ॥ पादुके भरतोऽगृह्णाचामरव्यजनोत्तमे ॥ ४२ ॥ विभीषणः ससुग्रीवः श्वेतच्छत्रं मरुत्सुतः ॥ धनुर्निषंगाञ्छत्रुघ्नः सीता तीर्थकमंडलुम् ॥ ४३ ॥ अबिभ्रदंगदः खड्गं हैमं चर्मर्क्षराण् नृप ॥ पुष्पकस्थोऽन्वितः स्त्रीभिः स्तूयमानश्च बंदिभिः ॥ ४४ ॥ विरेजे भगवान्राजन्ग्रहैश्चन्द्र इवोदितः ॥ भ्रातृभिर्नंदितः सोऽपि सोत्सवां प्राविशत्पुरीम् ॥ ४५ ॥ प्रविश्य राजभवनं गुरुपत्नीः स्वमातरम् ॥ गुरून्वयस्यावरजान्पूजितः प्रत्यपूजयत ॥ ४६ ॥

वीर्यवान् श्रीरामचन्द्रजी विराजमान हुए, तब नारियोंने उनकी प्रशंसा की, बन्दीजनोंने यश बखाना ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ उस समय महाराज श्रीरामचन्द्रजी इस प्रकार शोभायमान होरहेथे कि, जैसे तारागणोंके साथ निशानाथ चन्द्रमाकी शोभा होती है । अपने भ्राताओंसे सन्मानित होकर श्रीरामचन्द्रजीने उत्सवयुक्त पुरीमें प्रवेश किया ॥ ४५ ॥ तिसके उपरान्त राजभवनके भीतर जाय कैकेयी आदि गुरुपत्नी, अपनी माता और गुरुजनोंकी पूजा श्रीरामचन्द्रजीने की फिर अपने सखा और छोटे जनोंसे पूजित हो सबका यथोचित सन्मान किया ॥ ४६ ॥

इसके पीछे सीता और लक्ष्मणजी भी जायकर यथानियम इन सब गुरुजनोंसे मिले प्राणोंको पायकर जिस प्रकार देह उठ खड़ी होती हैं उसी प्रकार अपने अपने पुत्रोंको पाय सब मातायें सहसा उठ खडी हुईं। और उनको गोदीमें बिठाय नेत्रजलसे उनका अभिषेक कर अपना शोक सन्ताप दूर करने लगीं ॥४७॥ इसके उपरान्त ब्रह्मर्षि वसिष्ठजीने श्रीरामचन्द्रजीकी जटा छुडवाय कुलवृद्ध पुरुषोंके साथ मिलकर समुद्रके व और सब तीर्थोंके जलसे उनका अभिषेक किया ॥ ४८ ॥ हे महराज परीक्षित्! श्रीरामचन्द्रजीने इसप्रकार शिरसे स्नानकर प्रथम शोभायमान वस्त्र धारण किये। फिर हार और अलंकारोंसे सजकर वसन भूषण पहरे, भाइयों और सीताजीके साथ दीप्तिमान् हो विराजमान होने लगे॥४९॥

वैदेही लक्ष्मणश्चैव यथावत्समुपेयतुः ॥ पुत्रान्स्वमातरस्तांस्तु प्राणांस्तन्व इवोत्थिताः ॥ आरोप्यांकेऽभिषिंचंत्यो बाष्पौघैर्विजहुः शुचः ॥ ४७ ॥ जटा निर्मुच्य विधिवत्कुलवृद्धैः समं गुरुः ॥ अभ्यषिंचद्यथैवेन्द्रं चतुस्सिंधुजलादिभिः ॥ ४८ ॥ एवं कृतशिरस्स्नानः सुवासाः स्रग्व्यलंकृतः ॥ स्वलंकृतैः सुवासोभिर्भ्रातृभिर्भार्यया बभौ ॥ ४९ ॥ अग्रहीदासनं भ्राता प्रणिपत्य प्रसादितः ॥ प्रजाः स्वधर्मनिरता वर्णाश्रमगुणान्विताः ॥ ५० ॥ जुगोप पितृवद्रामो मेनिरे पितरं च तम् ॥ त्रेतायां वर्त्तमानायां कालः कृतसमोऽभवत् ॥ ५१ ॥ रामे राजनि धर्मज्ञे सर्वभूतसुखावहे ॥ वनानि नद्यो गिरयो वर्षाणि द्वीपसिंधवः ॥ ५२ ॥ सर्वे कामदुघा आसन्प्रजानां भरतर्षभ ॥ नाधिव्याधिजराग्लानिदुःखशोकभयक्लमाः ॥ ५३ ॥

तिसके पीछे महात्मा भरतजीने प्रमाण कर जब श्रीरामचन्द्रजीको प्रसन्न किया, तब उन्होने राज्यसिंहासन ग्रहण किया स्वधर्मनिरत और वर्णाश्रम गुणोंसेयुक्त प्रजापुंजको पिताकी समान पालन करने लगे । हे राजा परीक्षित्! सब प्राणियोंको सुखके देनेवाले धर्मज्ञ श्रीरामचन्द्रजी जब राजा हुए उस समय यद्यपि त्रेतायुग वर्तमान था; तो भी वह काल सत्ययुगकी समान जान पड़नेलगा। समुद्र, नद, नदी, पर्वत, वन, द्वीप, खण्ड सबही प्रजाका मनोरथ पूर्ण करनेवाले हुए। कमलनयन श्रीरामचन्द्रजीके राजत्वमें राज्यके बीच आधि, व्याधि, जरा, शोक, दुःख, भय, ग्लानि,

अथवा थकावट कुछभी न रही ॥ ५० ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ जबतक इच्छा न होती, तबतक मृत्यु किसीको नहीं दबासकती थी श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! श्रीरामचन्द्रजी पवित्र और एकपत्नीव्रतधारी होकर सब लोगोंको राजर्षियोंका अनुष्ठान किये हुए गृहमें धैर्य उपदेश करके उसका स्वयंभी पालन करनेलगे * और भावकी जाननेवाली देवी सीताजी अपने स्वामीका आश्रय ले प्रेम, सेवा, शीलता, भय और लाजसे उनके चित्तको हरे लेतीथीं ॥५४ ॥ ५५ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां रामचरिते दशमोऽध्यायः ॥१०॥ दोहा–ग्यारहमें

मृत्युश्चानिच्छतां नासीद्रामे राजन्यधोक्षजे ॥ एकपत्नीव्रतधरो राजर्षिचरितः शुचिः ॥ ५४ ॥ स्वधर्मं गृहमेधीयं शिक्षयन्स्वयमाचरन् ॥ प्रेम्णानुवृत्त्या शीलेन प्रश्रयावनता सती ॥ धिया ह्रिया च भावज्ञा भर्तुः सीताऽहरन्मनः ॥ ५५ ॥ इति श्रीभाग० म० नवमस्कंधे इक्ष्वा० सगरोपाख्याने श्रीरामचरितं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ भगवानात्मनात्मानं राम उत्तमकल्पकैः ॥ सर्वदेवमयं देवमीज आचार्यवान्मखैः ॥ १ ॥ होत्रेऽददाद् दिशं प्राचीं ब्रह्मणे दक्षिणां प्रभुः ॥ अध्वर्यवे प्रतीचीं च उदीचीं सामगाय सः ॥ २ ॥ आचार्याय ददौ शेषां यावती भूस्तदंतरा ॥ मन्यमान इदं कृत्स्नं ब्राह्मणोर्हति निस्स्पृहः ॥ ३ ॥

श्रीरामने, अवधपुरीमें आन ॥ यज्ञ किये भाइन सहित, सो सब कहौ बखान ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज ! तिसके, पीछे भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अपने आचार्य लोगोंके साथ उत्तमोत्तम यज्ञ करके सर्व देवमय परमदेव जो आपहैं, सो अपनीही पूजा करनेलगे ॥ १ ॥ यज्ञके अन्तमें पश्चिमदिशा, होताको और ब्रह्माजीको दक्षिणदिशा, अध्वर्युको पूर्वदिशा, और सामगान करने वालोंको उत्तरदिशा, श्रीरामचन्द्रजीने देदी इन दिशाओंके बीचकी जितनी भूमि थी, "इसको ब्राह्मणही पानेके योग्य हैं" यह विचार निःस्पृह श्रीरामचन्द्रजीने अवशेष पृथ्वी आचार्यको देदी॥२॥३॥

* शंका–रामचन्द्रके राज्यमें जो प्राणी मरनेकी इच्छा आप करता था उसीका मरण होता था और जो अपना मरना नहीं चाहता था, उसका मरण कभी नहीं होता था क्योंकि मृत्युतो सब लोकमें है किसी लोकमें जल्दी, किसी लोकमें देरसे परन्तु ऐसा लोक कोईभी नहीं है कि जिसलोकमें मृत्यु न होवे ? ॥

उत्तर–"अनिच्छता" इस शब्दका अर्थ मरणकी इच्छा करना नहीं होगा इसका यह अर्थ है कि, जो प्राणी रामचन्द्रके चरणारबिन्दके त्यागनेकी इच्छा नहीं करते वे दिन रात उन्हींके चरणोंमें उन्मत्त रहते थे उन प्राणियोंकी मृत्यु नहीं होती थी ॥

इस प्रकारसे दानशिरोमणि श्रीरामचन्द्रजीने जब सब दान करदिया तब केवल उनके पास वसन भूषण बचरहे और राजराजेश्वरी श्रीमती जानकीजीके पास भी केवल वसन भूषणही रहे अर्थात् इसके अतिरिक्त श्रीरामचन्द्रजीने सब कुछ दान कर दिया * ॥४॥ परन्तु ब्राह्मण देवता श्रीरामचन्द्रजीकी ऐसी वत्सलता देख अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनकी स्तुति करके सब वस्तु श्रीरामचन्द्रजीको लौटायदी और बोले ॥ ५ ॥ हे भगवन् ! हे भुवनेश्वर ! आपने हमको क्या नहीं दिया है ? अर्थात् आपने हमको सब कुछ दिया क्योंकि आपने हम लोगोंके हृदयमें प्रवेश करके अपनी प्रभा

इत्ययं तदलंकारवासोभ्यामवशेषितः ॥ तथा राज्ञ्यपि वैदेही सौमंगल्यावशेषिता ॥ ४ ॥
ते तु ब्रह्मण्यदेवस्य वात्सल्यं वीक्ष्य संस्तुतम् ॥ प्रीताः क्लिन्नधियस्तस्मै प्रत्यर्प्येदं बभाषिरे ॥ ५ ॥
अप्रत्तं नस्त्वया किन्नु भगवन्भुवनेश्वर ॥ यन्नोंतर्हृदयं विश्य तमो हंसि स्वरोचिषा ॥ ६ ॥
नमो ब्रह्मण्यदेवाय रामायाकुंठमेधसे ॥ उत्तमश्लोकधुर्याय न्यस्तदंडार्पितांघ्रये ॥ ७ ॥
कदाचिल्लोकजिज्ञासुर्गूढो रात्र्यामलक्षितः ॥ चरन्वाचोऽशृणोद्रामो भार्यामुद्दिश्य कस्यचित् ॥ ८ ॥

विस्तार कर हमारे अन्धकारको दूर किया है ॥ ६ ॥ हे प्रभो ! आप ब्राह्मणदेव अकुण्ठ बुद्धिमान् हैं, सो हम आपको नमस्कार करते हैं । हे भगवन् ! आप उत्तम श्लोकोंमें आगे गिने जाने योग्य हैं, मुनिलोगभी अपने अपने चित्तमें आपके दोनों चरणकमलकी सदा चिन्ता करते हैं॥७॥ बहुत दिन गये पीछे किसी समय श्रीरामचन्द्रजी गूढ़ वेष धारण कर यह जाननेके लिये कि, हमारे राज्यमें लोग हमारी निन्दा करते हैं वा स्तुति; रात्रि

---

* शंका—जो कुछ वस्तु रामचन्द्रजीने ब्राह्मणोंको दान करके दी थी, वह वस्तु ब्राह्मणोंने दान लेकर कुछ घडी अथवा कुछ दिन पीछे वही दानवाली वस्तु ब्राह्मणोंने फिर पीछे प्रीतिसहित रामचन्द्रको देदी तब रामचन्द्रने अपनी दान की हुई वस्तु ब्राह्मणोंसे क्यों ली ? क्या कारण यह बडे सन्देहकी बात है ।

उत्तर—ब्राह्मणलोग प्रसन्न होकर अपना प्रसाद तुलसीदल पत्र आदि लेकर तथा तीन लोकका सुखपर्यंत जब क्षत्रियोंको देते हैं तब उसीसमय क्षत्रियलोग ब्राह्मणोंका दिया हुआ प्रसाद प्रीतिपूर्वक ले लेते हैं जब कोई राजा नहीं ले तो शीघ्रही ब्राह्मणलोग उस राजाको शाप दे देते हैं, ऐसा रामचन्द्रने मनमें विचारकर अपनी दी हुई वस्तु प्रसाद समझकर ग्रहण की थी, कुछ लोभ समझकर नहीं ली थी ॥

कालमें गुप्तभावसे घूमने लगे, एकदिन अकेले घूमरहेथे कि, एक पुरुपने अपनी स्त्रीसे कुछ कटुवचन कहे कि, जिनको वीर्यवान् श्रीरामचन्द्रजीने सुना ॥८॥ वह पुरुष अपनी स्त्रीसे कहरहा था कि, तू पराये घर जाया करती है, तू अतिदुष्टा असती है, मैं अब तुझे खाने पहरनेको नहीं दूंगा, रामचन्द्रजीकाही स्त्रियोंपर अनुराग है कि, पराये घरमें बहुत दिनोंतक रही सीताको फिर अपने घर रख, पालन कररहे हैं। मैं रामचन्द्र नही हूं; चली जा तेरा मुख नहीं देखनेका ॥ ॥ ९ ॥ अज्ञान, अबाध्य, बहुमुख पुरुषके मुँहसे यह वचन सुनतेही श्रीरामचन्द्रजीको अत्यन्त भय हुआ और उन्होंने स्थानपर आय अपनी प्रियतमा जनकनन्दिनी जानकीजीको त्यागदिया। भीत पतिसे त्यागी हुई जानकीजी गर्भावस्थामें महर्षि वाल्मीकि

नाहं बिभर्मि त्वां दुष्टामसतीं परवेश्मगाम् ॥ स्त्रीलोभी बिभृयात्सीतां रामो नाहं भजे पुनः ॥ ९ ॥ इति लोकाद्बहुमुखाद्दुराराध्यादसंविदः ॥ पत्या भीतेन सा त्यक्ता प्राप्ता प्राचेतसाश्रमम् ॥ १० ॥ अंतर्वत्न्यागते काले यमौ सा सुषुवे सुतौ ॥ कुशो लव इति ख्यातौ तयोश्चक्रे क्रिया मुनिः ॥ ११ ॥ अंगदश्चित्रकेतुश्च लक्ष्मणस्यात्मजौ स्मृतौ ॥ तक्षः पुष्कल इत्यास्तां भरतस्य महीपते ॥ १२ ॥ सुबाहुश्श्रुतसेनश्च शत्रुघ्नस्य बभूवतुः ॥ गंधर्वान्कोटिशो जघ्ने भरतो विजये दिशाम् ॥ १३ ॥ तदीयं धनमानीय सर्वं राज्ञे न्यवेदयत् ॥ शत्रुघ्नश्च मधोः पुत्रं लवणं नाम राक्षसम् ॥ १४ ॥ हत्वा मधुवने चक्रे मथुरां नाम वै पुरीम् ॥ मुनौ निक्षिप्य तनयौ सीता भर्त्रा विवासिता ॥ १५ ॥

जीके आश्रममें आई ॥ १० ॥ कुछ दिनोंमें जानकीजीके समय पूर्ण होनेपर दो पुत्र उत्पन्न हुये। यह दोनों कुश, लव नामसे विख्यात हुये. महर्षि वाल्मीकिजीने उन दोनों पुत्रोंका जातकर्म और संस्कार किया ॥ ११ ॥ हे परीक्षित ! इधर अयोध्यापुरीमें वीर्यवान् लक्ष्मणजीके दो पुत्र उत्पन्न हुये। उनका नाम अंगद और चित्रकेतु हुआ। महात्मा भरतजीके भी तक्ष और पुष्कल नामक दो पुत्र हुये ॥ १२ ॥ और शत्रुहनजीके पुत्रोंका नाम सुबाहु और श्रुतसेन हुआ। उसी समय भरतजी दिग्विजय करनेके लिये गये और करोड़ों गन्धर्वोंका संहार किया ॥ १३ ॥ और उनका सब धन लाकर राजाको देदिया। शत्रुहनजीने मधुके पुत्र लवणासुरका प्राणसंहार करके मधुवनमें मथुरापुरी बसाई। जनकनंदिनी जानकीजीका

जब रामचन्द्रजीने त्याग करदिया ॥ १४ ॥ १५ ॥ तब कुछ दिन पीछे अपने पुत्र महर्षि वाल्मीकिजीको सौंप अपने पति श्रीरामचन्द्रजीका ध्यान करती हुई पृथ्वीके विवरमें समाय गई यह बात श्रीरामचन्द्रजीने भी सुनी । यद्यपि इन महाराज स्वयं ईश्वरने अपनी बुद्धिके बलसे शोक निवारण किया ॥१६॥ तोभी प्राणप्यारीके गुणगण बारम्बार याद आनेलगे कि, जिनके याद आनेको यह किसी प्रकार न रोकसके हे राजा परीक्षित ! स्त्री पुरुषोंका अनुराग सब कालमें इसीप्रकार भयका देनेवाला है ॥ १७ ॥ जब कि, यह अनुराग अवतारोंकोभी भयदाई हुआ तब गृहस्थीमें चित्त लगाये ग्राम्य पुरुषोंकी तो क्या बात है ? तिसके उपरान्त श्रीरामचन्द्रजी अखण्डित ब्रह्मचर्य धारण करके तेरह हजार वर्षतक अग्निहोत्र करते रहे ॥ १८ ॥

ध्यायंती रामचरणौ विवरं प्रविवेश ह ॥ तच्छ्रुत्वा भगवान्रामो रुंधन्नपि धिया शुचः ॥ १६ ॥ स्मरंस्तस्या गुणांस्तांस्तान्नाशक्नोद्रोद्धुमीश्वरः ॥ स्त्रीपुंप्रसंग एतादृक् सर्वत्र त्रासमावहः ॥ १७ ॥ अपीश्वराणां किमुत ग्राम्यस्य गृहचेतसः ॥ तत ऊर्ध्वं ब्रह्मचर्यं धारयन्नजुहोत् प्रभुः ॥ त्रयोदशाब्दसाहस्रमग्निहोत्रमखंडितम् ॥ १८ ॥ स्मरतां हृदि विन्यस्य विद्धं दंडककंटकैः ॥ स्वपादपल्लवं राम आत्मज्योतिरगात्ततः ॥ १९ ॥ नेदं यशो रघुपतेः सुरयाच्ञयात्तलीलातनोरधिकसाम्यविमुक्तधाम्नः ॥ रक्षो वधो जलधिबंधनमस्त्रपूगैः किं तस्य शत्रुहनने कपयः सहायाः ॥ २० ॥ यस्यामलं नृपसदस्सु यशोऽधुनापि गायंत्यघघ्नमृषयो दिगिभेन्द्रपट्टम् ॥ तं नाकपालवसुपालकिरीटजुष्टपादांबुजं रघुपतिं शरणं प्रपद्ये ॥ २१ ॥

तिसके पीछे दण्डक वनके कॉटोंसे जिनके चरणकमल वींधगये थे उन्हीं चरणोंके स्मरणकारी भक्तजनोंके हृदयमें स्थापित करके अपने धामको चले गये ॥ १९ ॥ हे राजन् ! भगवान् श्रीरामचन्द्रजीका समुद्रमें पुलबाँधना और अस्त्रसमूहसे राक्षसादिका वधकार्य यद्यपि कवि लोगोंने आश्चर्यमय वर्णन किया है तो भी इन कार्योंसे उनका कुछ यश नहीं हो सक्ता, क्योंकि उनका यश बहुत साम्यसे छुटा हुआ है, सो वैरीको मारनेके समय बन्दर बिचारे क्या उनकी सहायता करसक्ते हैं, इसलिये जिस प्रकार सुग्रीवादिके निकट इन श्रीरामचन्द्रजीका आश्रय लेना केवल लीला मात्र है । वैसही राक्षसोंका वधादि कार्यभी लीलाही है हे महाराज । आप ऐसा न समझ लेना कि, हमारे यह वचन अयुक्त हैं । देवतालोगोंकी

प्रार्थनासे लीला करनेके लियेही भगवान्ने यह अवतार धारण किया था। अहो! जिनका निर्मल यश दिग् दिगन्तरमें व्याप्त होकर दिक्पाल हस्तियोंका आच्छादनपटस्वरूप हुआ है, इसलिये अबतक जिसको युधिष्ठिरादि नृपतियोंकी सभामें ऋषिलोग निरन्तर गान करतेहैं और जिनके चरणकमल देवता और नृपति लोगोंसे सेवित हैं। हम उन्हीं श्रीरामचन्द्रजीकी शरणमें जातेहैं ॥ २० ॥२१॥ अयोध्या निवासियोंने जिन पुण्यात्मा श्रीरामचन्द्रजीको स्पर्श किया, वा दर्शन किया, अथवा जिन्होंने उनको बैठाला था, किंवा जो लोग उनके अनुमत हुये थे, वह सब पुण्यात्मा लोग उस स्थानमें गये जहाँ कि, योगीलोग जाया करते हैं ॥ २२ ॥ हे परीक्षित! जो पुरुष श्रवणोंके द्वारा श्रीरामचन्द्रजीके इस आख्यानको धारण करेंगे; वह उपशमनिष्ठ हो निःसंदेह कर्मबंधनसे छूट जायँगे ॥ २३ ॥ तिसके उपरान्त राजा परीक्षित् श्रीशुकदेवजीसे कहने लगे

स यैः स्पृष्टोऽभिदृष्टो वा संविष्टोऽनुगतोपि वा ॥ कोसलास्ते ययुः स्थानं यत्र गच्छंति योगिनः ॥ २२ ॥ पुरुषो रामचरितं श्रवणैरुपधारयन् ॥ आनृशंस्यपरो राजन्कर्मबंधैर्विमुच्यते ॥ २३ ॥ राजोवाच ॥ कथं स भगवान्रामो भ्रातॄन्वा स्वयमात्मनः ॥ तस्मिन्वा तेऽन्ववर्तन्त प्रजाः पौराश्च ईश्वरे ॥ २४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथादिशद्दिग्विजये भ्रातॄंस्त्रिभुवनेश्वरः ॥ आत्मानं दर्शयन्स्वानां पुरीमैक्षत सानुगः ॥ २५ ॥ आसिक्तमार्गां गंधोदैः करिणां मदशीकरैः ॥ स्वामिनं प्राप्तमालोक्य मत्तां वा सुतरामिव ॥ २६ ॥

कि, हे ब्रह्मन्! भगवान् श्रीरामचन्द्रजी स्वयं किस प्रकार वर्तमान थे? उन्होंने अपने भ्राताओंसे जो कि,उनके अंशरूपही थे कैसा व्यवहार किया था और साक्षात् परमेश्वरस्वरूप जो श्रीरामचन्द्रजी थे, उनसे उनके भ्राता और प्रजाके लोग कैसा व्यवहार करते थे ॥२४॥ सूतजी बोले कि, हे शौनक! इस प्रकार राजा परीक्षित्का प्रश्न सुनकर व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजापरीक्षित्! त्रिभुवनके ईश्वर श्रीरामचन्द्रजीने अयोध्यामें आय राजसिंहासनपर बैठनेके पीछे अपने भ्राताओंको दिग्विजय करनेके लिये आज्ञादी, फिर अपनी जातिवाले लोगोंके साथ बन्धुत्व, प्रकाशितकर अपने मित्रोंके साथ निरन्तर पुरीकी देखभाल करनेलगे ॥ २५ ॥ जबसे श्रीरामचन्द्रजीका अभिषेक हुआ, तबसे अयोध्यापुरीके सब मार्गोंपर बराबर सुगन्धिका जल और हाथियोंके मदका जल छिड़का जाता था, यह अयोध्यापुरी अपने स्वामीको

प्राप्त होकर सब प्रकारसे समृद्धिसंपन्न हुई थी ॥ २६ ॥ वहाँके महल, पुरके द्वार, पत्थरसे बने हुये थे और द्वार द्वारपर जलसे भरे हुए सुवर्णके कलश सदा रक्खे रहते थे, सर्व स्थानोंमें सदाही पताका फहराती थीं, गुच्छोंके साथ सुपारियें, केला और शोभायमान वसन, पाट और कौतुक बनानेके योग्य वस्त्र, माला इत्यादिसे स्थान स्थानमें मंगलके तोरण बनाये गये थे ॥ २७ ॥ २८ ॥ और जहाँ जहाँपर श्रीरामचन्द्रजी गमन करते थे उसी उसी स्थानमें पुरवासी लोग भेंट साथ लेकर आते थे और यह कहकर आशीर्वाद देते थे कि, हे देव ! आपने प्रथम वराहरूप धारण करके इस पृथ्वीका उद्धार किया था, अब इसका आप प्रतिपालन कीजिये ॥ २९ ॥ राज्यकी प्रजा बहुत समयके पीछे अपने राजाके आनेका समाचार पाकर उनके दर्शन करनेकी वासनासे स्त्री पुरुष सबही अपने अपने घर छोड़कर महलोंकी छत्तपर चढे हुए थे और अपरितृप्तलोचनसे

प्रासादगोपुरसभाचैत्यदेवगृहादिषु ॥ विन्यस्तहेमकलशैः पताकाभिश्च मंडिताम्॥२७॥ पूगैः सवृंदे रंभाभिः पट्टिकाभिः सुवाससाम् ॥ आदर्शैरंशुकैः स्रग्भिः कृतकौतुकतोरणाम् ॥ २८ ॥ तमुपेयुस्तत्रतत्र पौरा अर्हणपाणयः ॥ आशिषो युयुजुर्देव पाहीमां प्राक् त्वयोद्धृताम् ॥२९॥ ततः प्रजा वीक्ष्य पतिं चिरागतं दिदृक्षयोत्सृष्टगृहाः स्त्रियो नराः ॥ आरुह्य हर्म्याण्यरविंदलोचनमतृप्तनेत्राः कुसुमैरवाकिरन् ॥ ३० ॥ अथ प्रविष्टः स्वगृहं जुष्टं स्वैः पूर्वजादिभिः ॥ अनंताखिलकोशाढ्यमनर्घ्योरुपरिच्छदम् ॥ ३१ ॥ विद्रुमोदुंबरद्वारैर्वैडूर्यस्तंभपंक्तिभिः ॥ स्थलैर्मारकतैः स्वच्छैर्भ्रातं स्फटिकभित्तिभिः ॥ ३२ ॥ चित्रस्रग्भिः पट्टिकाभिर्वासोमणिगणांशुकैः ॥ मुक्ताफलैश्चिदुल्लासैः कांतकामोपपत्तिभिः ॥ ३३ ॥

राजीवलोचन श्रीरामचन्द्रजीको अवलोकन करके उनके ऊपर फूल वर्षाय रहे थे ॥ ३० ॥ जिस समय श्रीरामचन्द्रजीने अपने गृहमें प्रवेश किया उस समय श्रीरामचन्द्रजीका धनागार अत्यन्त अखिल रत्नादिसे परिपूर्ण और अनेकानेक महामोलकी सामग्रियोंसे सुशोभित था. यद्यपि इस धनागारको पहले श्रीरामचन्द्रजीके सम्बन्धीलोग भोग करचुके थे ॥ ३१ ॥ परन्तु तोभी यह पूर्ण था वहाँके द्वारोंकी देहलियें मूंगोंकी बनी हुई थीं थम्भ वैदूर्य्यमणिके बने हुए थे, गृहोंके आंगन मरकतमय होनेके कारण अतिस्वच्छ थे और स्फटिकमणिकी बनी हुई भीतें अत्यन्त दीप्तिमान् होरही थीं ॥ ३२ ॥ विचित्र पुष्पोंके हारोंसे श्रेष्ठ पट्टिकाओंसे और वस्त्र व रत्नोंकी किरणोंसे यह भवन दीप्तिमान्

होरहा था और चैतन्यतुल्य उज्ज्वल मुक्ताफलोंसे व कमनीय भोग साधनद्रव्य समूहोंसे यह भवन सबप्रकार सुसज्जित था. सुगन्धित धूपसे सुगन्धित पुष्पमण्डलसे मण्डित और सब अलंकारोंके अलंकारस्वरूप देवताओंकी समान स्त्री पुरुषोंसे यह भवन सेवित हो रहा था ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ भगवान् श्रीरामचन्द्रजी यद्यपि अत्माराम मुनिलोगोंके अग्रगण्य थे, तोभी उस भवनमें अपनी प्राणप्यारी श्रीजानकीजीके साथ विहार करते थे. इन रामचन्द्रजीने बहुत वर्षोंतक यथाकालमें सब अभिलषित भोगोंका भोग किया था सब मनुष्य उन श्रीरामचन्द्रजीके चरणकमलोंका ध्यान करते थे उन आत्माराम और धैर्यवान में श्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजीने कालानुसार धर्मको विना पीड़ादिये रमण किया था ॥३५॥३६॥

धूपदीपैः सुरभिभिर्मंडितं पुष्पमण्डितैः ॥ स्त्रीपुंभिः सुरसंकाशैर्जुष्टं भूषणभूषणैः ॥ ३४ ॥ तस्मिन्स भगवान्रामः स्निग्धया प्रिययेष्टया ॥ रेमे स्वारामधीराणामृषभः सीतया किल ॥ ३५ ॥ बुभुजे च यथाकामं कामान्धर्ममपीडयन् ॥ वर्षपूगान्बहून्नृणामभिध्यातांघ्रिपल्लवः ॥ ३६ ॥ इति श्रीभा० म० नव० इक्ष्वा० सगरचरिते श्रीरामोपाख्यानं नाम एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ ॥ कुशस्य चातिथिस्तस्मान्निषधस्तत्सुतो नभः ॥ पुण्डरीकोऽथ तत्पुत्रः क्षेमधन्वाऽभवत् ततः ॥ १ ॥ देवानीकस्ततोऽनीहः पारियात्रोऽथ तत्सुतः ॥ ततो बलः स्थलस्तस्माद्वज्रनाभोऽर्कसंभवः ॥ २ ॥ खगणस्तत्सुतस्तस्माद्विधृतिश्चाभवत्सुतः ॥ ततो हिरण्यनाभोऽभूद्योगाचार्यस्तु जैमिनेः ॥ ३ ॥

इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां श्रीरामचरितवर्णनं नामैकादशोऽध्यायः ॥११ ॥ दोहा–द्वादशमें कुशवंशकी, कहूँ कथा समझाय। पुनि इक्ष्वाकुसुत वंशकी, सकल कथा कहौं गाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! श्रीरामचन्द्रजीके पुत्र कुशजीके अतिथि नामक जो पुत्र उत्पन्न हुए थे, उनसे निषध उत्पन्न हुए। निषधका पुत्र नभ, तिसका पुत्र पुंडरीक और तिसका सुत क्षेमधन्वा हुआ ॥ १ ॥ क्षेमधन्वाका पुत्र देवानीक, तिसका पुत्र अनीह, अनीहके पारियात्र, पारियात्रका पुत्र बल हुआ, बलका पुत्र स्थल हुआ, स्थलके अर्क हुआ, अर्कके वज्रनाभ उत्पन्न हुआ ॥ २ ॥ वज्रनाभका बेटा खगण और तिसका पुत्र विधृति जन्मा, विधृतिसे हिरण्यनाभकी उत्पत्ति हुई।

यह हिरण्यनाभ महर्षि जैमिनिका शिष्य और योगाचार्य था ॥ ३ ॥ इसकेही निकट याज्ञवल्क्य ऋषिने उस अध्यात्मयोगको सीखा जिस्से महान् सिद्ध होकर हृदयकी गाँठ खुलजाती है ॥४॥ इस हिरण्यनाभका पुत्र पुष्य और इस पुष्यसे ध्रुवसंधिकी उत्पत्ति हुई. तिसका पुत्र सुदर्शन, तिसका सुत अग्निवर्ण और अग्निवर्णका पुत्र शीघ्र उत्पन्न हुआ। इस शीघ्रसे राजा मरु जन्मे ॥ ५ ॥ यह मरु योगमें सिद्धि प्राप्त करके कलापनामक ग्राममें विराजमान हैं ॥ जब यह कलियुगके अंतमें सूर्यवंशका नाश होता हुआ देखेंगे तब यह अपने फिर वंशको उत्पन्न करेंगे * ॥ ६ ॥ इनके पुत्र

शिष्यः कौसल्य अध्यात्मं याज्ञवल्क्योऽध्यगाद्यतः ॥ योगं महोदयमृषिर्हृदयग्रंथिभेदकम् ॥ ४ ॥ पुष्यो हिरण्यनाभस्य ध्रुवसंधिस्ततोऽभवत् ॥ सुदर्शनोऽग्निवर्णश्च शीघ्रस्तस्य मरुः सुतः ॥ ५ ॥ योऽसावास्ते योगसिद्धः कलापग्राममाश्रितः ॥ कलेरंते सूर्यवंशं नष्टं भावयिता पुनः ॥ ६ ॥ तस्मात्प्रसुश्रुतस्तस्य संधिस्तस्याप्यमर्षणः ॥ सहस्वांस्तत्सुतस्तस्माद्विश्वसाह्वोऽन्वजायत ॥ ततः प्रसेनजित् तस्मात्तक्षको भविता पुनः ॥ ७ ॥ ततो बृहद्बलो यस्तु पित्रा ते समरे हतः ॥ एते हीक्ष्वाकुभूपाला अतीताः शृण्वनागतान् ॥८॥ बृहद्बलस्य भविता पुत्रो नाम बृहद्रणः ॥ उरुक्रियस्ततस्तस्य वत्सवृद्धो भविष्यति ॥ ९ ॥

प्रसुश्रुत, तिनके संतानसंधि, तिनका पुत्र अमर्षण, अमर्षणका पुत्र सहस्वान् और सहस्वानके विश्वसाह्व हुआ विश्वसाह्वके प्रसेनजित्। प्रसेनजित्से तक्षक ॥७॥ तक्षकसे बृहद्बल उत्पन्न हुआ कि, जिसका तुम्हारे पिता अभिमन्युने संग्राममें संहार किया था हे परीक्षित् ! ऊपर कहेहुये राजा इक्ष्वाकुवंशमें होगये हैं अब इनका वृत्तान्त सुनो जो कि, आगेको होंगे ॥ ८ ॥ इसके पीछे बृहद्बलके बृहद्रणनामक पुत्र होगा तिसका

* शंका—त्रिलोकीमें जो प्राणी जन्म लेता है उस प्राणीको काल खा लेता है परन्तु राजा मरुको कालने क्यों नहीं खाया ? जो राजा मरु कलियुगके नाश हुए पीछे सूर्यवंशको फिर उत्पन्न करेगा ? उत्तर—राजा मरु बाल्यावस्थासे परमेश्वरका भजन करनेलगा था और भजन करते करते बडा योगी होगया और योगियोंको काल किसी प्रकार नहीं खा सक्ता। क्योंकि काल तो योगियोंका रूप देखकर दूरसेही डरता है इसलिये राजा मरुको कालने नहीं खाया ॥

पुत्र उरुक्रिय होगा उरुक्रियका पुत्र वत्सवृद्ध ॥ ९ ॥ इस वत्सवृद्धसे प्रतिव्योम, तिसके भानु और इस भानुसे सेनापति दिवाकका जन्म होगा. तिसका पुत्र सहदेव, तिसका पुत्र वीरबृहदश्व तिसका पुत्र भानुमान् होगा ॥१०॥ इस भानुमान्का पुत्र प्रतीकाश्व, तिससे सुप्रतीक जन्मग्रहण करेंगे. तिसके मरुदेव,तिसके सुनक्षत्र और सुनक्षत्रसे पुष्करनामक पुत्र उत्पन्न होगा ॥ ११ ॥ तिसके अन्तरिक्ष, तिसका पुत्र सुतपा, तिसके पुत्र अमित्रजित् तिसका पुत्र बृहद्राज, बृहद्राजके बर्हि और बर्हिसे कृतञ्जयका जन्म होगा ॥ १२ ॥ कृतञ्जयका पुत्र रणञ्जय और तिससे संजयकी उत्पत्ति होगी। सञ्जयका पुत्र शाक्य, तिसका पुत्र शुद्धोद और तिसका पुत्र लांगल होगा ॥ १३ ॥ लांगलसे प्रसेनजित्, तिससे क्षुद्रक और क्षुद्रकसे रणक और

प्रतिव्योमस्ततो भानुर्दिवाको वाहिनीपतिः ॥ सहदेवस्ततो वीरो बृहदश्वोऽथ भानुमान् ॥ १० ॥ प्रतीकाश्वो भानुमतः सुप्रतीकोऽथ तत्सुतः ॥ भविता मरुदेवोऽथ सुनक्षत्रोऽथ पुष्करः॥ ११ ॥ तस्यांतरिक्षस्तत्पुत्रः सुतपास्तदमित्रजित ॥ बृहद्राजस्तु तस्यापि बर्हिस्तस्मात्कृतंजयः ॥ १२ ॥ रणंजयस्तस्य सुतः संजयो भविता ततः ॥ तस्माच्छाक्योऽथ शुद्धोदो लांगलस्तत्सुतः स्मृतः ॥ १३ ॥ ततः प्रसेनजित्तस्मात्क्षुद्रको भविता ततः ॥ रणको भविता तस्मात्सुरथस्त नयस्ततः ॥ १४ ॥ सुमित्रो नाम निष्ठांत एते बार्हद्बलान्वयाः ॥ इक्ष्वाकूणामयं वंशस्सुमित्रांतो भविष्यति ॥ यतस्तं प्राप्य राजानं संस्थां प्राप्स्यति वै कलौ ॥ १५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे इक्ष्वाकुचरिते कुशान्वय वर्णनं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ निमिरिक्ष्वाकुतनयो वसिष्ठमवृतर्त्विजम् ॥ आरभ्य सत्रं सोऽप्याह शक्रेण प्राग् वृतोऽस्मि भोः ॥ १ ॥

रणकसे सुरथ जन्म लेगा ॥१४॥ हे महाराज परीक्षित् । तिसके यहाँ सुमित्र जन्मग्रहण करेगा और यह सब राजा बृहद्बलके वंशमें उत्पन्न होंगे, हे राजन् ! इक्ष्वाकुके वंशमें सुमित्र तक यह सब राजा होंगे। और सबसे पीछे सुमित्रके राजा होनेपर कलियुगमें यह वंश ध्वस्त होजायगा ॥ १५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां कुशान्वयवर्णनं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ दोहा–तेरहमें इक्ष्वाकु सुत, निमिका वंश बखान । तिसमें प्रगटे जनकसे, ज्ञानी परम सुजान ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इक्ष्वाकुके पुत्र निमिने यज्ञ आरम्भ करके वसिष्ठ महर्षिजीको अपना ऋत्विज वरण किया, तब वसिष्ठजी बोले कि, यज्ञ करनेके लिये देवराज इन्द्र हमको वरण कर चुके हैं ॥ १ ॥

इस कारण बिना इन्द्रका यज्ञ समाप्त कियेहुये हम तुमसे यज्ञ नहीं करा सके हैं जबतक इन्द्रका यज्ञ समाप्त हो तबतक ठहरे रहो। यह सुनकर महाराज निमि कुछ न बोले चुपचाप रहे। और महर्षि वसिष्ठजी देवराज इन्द्रका यज्ञ करने लगे ॥ २ ॥ वसिष्ठजीके जानेपर महाराज निमिने विचारा कि, इस जीवनका क्या ठिकाना है? यदि इन्द्रका यज्ञ समाप्त होनेके प्रथमही हमारी मृत्यु होजाय, तो फिर यज्ञ न हुआ, इसलिये जबतक

तं निर्वर्त्यागमिष्यामि तावन्मां प्रतिपालय ॥ तूष्णीमासीद्गृहपतिः सोपींद्रस्याकरोन्मखम् ॥ २ ॥
निमिश्चलमिदं विद्वान्सत्रमारभतात्मवान् ॥ ऋत्विग्भिरपरैस्तावन्नागमद्यावता गुरुः ॥ ३ ॥
शिष्यव्यतिक्रमं वीक्ष्य निर्वर्त्य गुरुरागतः ॥ अशपत्पततादेहो निमेः पंडितमानिनः ॥ ४ ॥
निमिः प्रतिददौ शापं गुरवेऽधर्मवर्तिने ॥ तवापि पततादेहो लोभाद्धर्ममजानतः ॥ ५ ॥

कुलगुरु वसिष्ठजी न आवें तबतक किसी औरही ऋत्विक्से यज्ञ आरम्भ कराऊं। यह विचार निमिराजाने यज्ञारम्भ किया ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त महर्षि वसिष्ठजी इन्द्रका यज्ञ समाप्त कराय राजा निमिके स्थानपर आये, शिष्यका अन्याय देखकर मुनिको क्रोध उत्पन्न हुआ और क्रोधकरके यह शाप दिया कि, पण्डिताभिमानी इस निमिका देह शीघ्र छूट जाय * ॥ ४ ॥ जब कुलगुरु वसिष्ठजीने इस प्रकार अधर्मवर्ती

---

* शंका–राजा निमि बडा ज्ञानी और ध्यानी था वसिष्ठमुनि आदिक मुनियोंमें पूजन करने योग्य बडा महात्मा पुरुष था, उन दोनोंने फिर मूर्खोंकी समान काम क्यों किया ? राजाने मुनिको शाप दिया, मुनिने राजाको शापदिया, यह क्या कारण ?

उत्तर–जब नारदमुनि स्त्रीके लिये मोहित होगये और विवाह करनेकी इच्छा की, बडे कामियोंकी समान संसारमें भ्रमण करते फिरे, तब राजा निमि और वसिष्ठ यह दोनों उनको देखकर बहुत हँसे, तब दोनों जनोंको नारद मुनिने शापदिया कि, हे वसिष्ठमुनि! हे राजा निमि! हम स्त्रीके लिये दुःखी हो रहे हैं, हमारे मनमें विवाह करनेकी इच्छा नहीं है परन्तु भगवान्की मायाने हमको मोहित करलिया है, इसपर भी तुम दोनोंजन हमारी हँसी करते हो, इसलिये तुम दोनोंजने बहुत शीघ्र मायाके फन्दमें फँसकर हमारी समान बडी दुर्गतिको प्राप्त होओगे, इसलिये दोनों जनोंकी बुद्धि भ्रष्ट होगई थी ॥

होकर शाप दिया, तब राजा निमिभी उनको यह शाप देने लगा कि, "तुमने लोभके वश होकर धर्मकी ओरको नहीं देखा इसलिये तुम्हारा देहभी छूटजाय" ॥ ५ ॥ यह कहकर राजा निमिने अपनी देहको छोड़दिया। उसी समय वसिष्ठ ऋत्विक्का भी देह छूटगया, परन्तु कुछ कालके पीछे मित्रावरुणके यज्ञमें उर्वशीके गर्भसे वसिष्ठजीने फिर जन्म लिया, अर्थात् यज्ञ करते करते उर्वशीको देखकर मित्रावरुणजीका जो वीर्य गिरा, उस वीर्यको उन्होंने कलशमें रक्खा था, तिससेही फिर वसिष्ठजी उत्पन्न हुये ॥ ६ ॥ इधर जब यज्ञ करते करते राजा निमिका देह छूटगया, तब मुनि लोगोंने सुगंधित वस्तुमें ( उत्तम तेलमें ) उनके शरीरको रखदिया; इसके उपरान्त जब यज्ञ समाप्त होगया तो आयेहुये देवता लोगोंसे बोले कि " आप लोग यदि प्रसन्न हो और सामर्थ्य रखते हो तो राजाका यह देह सजीव हो उठे" देवतालोगोंने कहा ऐसाही हो। तब राजा निमिका शरीर गंध वस्तुमेंसे ही बोला कि, हे प्रिय ! हमें कभी देहका बन्धन न होवे ॥ ७ ॥ ८ ॥ हरिसेवक मुनिलोग वियोगके भयसे कातर हो कदापि देह धारण करनेकी वाञ्छा नहीं करते। वह केवल मुक्तिके लिये भगवान्के चरणकमलकी सदा वन्दना किया करते हैं ॥ ९ ॥ और दुःख, शोक, भयके देनेवाले मनुष्यके शरीरकी मैं इच्छा नहीं करता, क्योंकि इस देहकी सर्वत्र मृत्यु है, जैसे मछलियोंकी जलमें सर्वत्र मृत्यु है ॥ १० ॥ तब देवतालोगोंने कहा कि, यह निमि विनाही देहके सब प्राणियोंके नेत्रोंपर इच्छानुसार वास करै ॥ इसका तात्पर्य यह है कि, ऐसा होनेसे मुनिलोग जिसलिये राजाके जीवनकी प्रार्थना करते हैं; वह प्रार्थना सिद्ध होजायगी और राजाको देहका संबंधभी नहीं होगा. हे राजन् ! इसी वाक्यके अनुसार निमि जीवित हुए थे, नेत्रोंपर पलकका उघड़ना और

इत्युत्ससर्ज स्वं देहं निमिरध्यात्मकोविदः ॥ मित्रावरुणयोर्जज्ञे उर्वश्यां प्रपितामहः ॥ ६ ॥ गंधवस्तुषु तद्देहं निधाय मुनिसत्तमाः ॥ समाप्ते सत्रयागेऽथ देवानूचुः समागतान् ॥ ७ ॥ राज्ञो जीवतु देहोऽयं प्रसन्नाः प्रभवो यदि ॥ तथेत्युक्ते निमिः प्राह मा भून्मे देहबंधनम् ॥ ८ ॥ यस्य योगं न वांछंति वियोगभयकातराः ॥ भजंति चरणांभोजं मुनयो हरिमेधसः ॥ ९ ॥ देहं नावरुरुत्सेहं दुःखशोकभयावहम् ॥ सर्वत्रास्य यतो मृत्युर्मत्स्यानामुदके यथा ॥ १० ॥ देवा ऊचुः ॥ विदेह उष्यतां कामं लोचनेषु शरीरिणाम् ॥ उन्मेषणनिमेषाभ्यां लक्षितोऽध्यात्मसंस्थितः ॥ ११ ॥

पडना इन्हीं राजा निमिके कियेसे होता है ॥ ११ ॥ परन्तु तिसके पीछे महर्षियोंने विचारा कि, विना राजाके राज्य सदा प्रजाका भय दिलाने वाला है । इसलिये सबने राजकुमारकी कामना करके इन निमिके देहको मथा, मथन करनेसे राजा निमिके मृतक देहसे एक कुमार उत्पन्न हुआ ॥ १२ ॥ उस निमिके पुत्रका असामान्य जन्म होनेके कारण जनक नाम हुआ । इस शब्दका अर्थ उत्पादक है । और विदेहसे जन्म ग्रहण करनेके कारण इनका एक नाम विदेह हुआ और मथनेसे जन्म होनेके कारण एक नाम मिथिल हुआ अथवा मिथिलापुरीके निर्माण कर्ता होनेके कारण मिथिलाधिपति कहलाते थे ॥ १३ ॥ इन जनकके पुत्र उदावसु, इनके पुत्र नन्दिवर्द्धन हुए. नंदिवर्द्धनका पुत्र सुकेत और सुकेतका पुत्र देवरात हुआ ॥ १४ ॥ देवरातसे बृहद्रथका जन्म हुआ, तिसका पुत्र महावीर्य, महावीर्यका पुत्र सुधृति, तिसका सुत धृष्टकेतु,

अराजकभयं नृणां मन्यमाना महर्षयः ॥ देहं ममंथुः स्म निमेः कुमारस्समजायत ॥ १२ ॥ जन्मना जनकः सोऽभू द्वैदेहस्तु विदेहजः ॥ मिथिलो मथनाज्जातो मिथिला येन निर्मिता॥ १३ ॥ तस्मादुदावसुस्तस्य पुत्रोऽभून्नंदिवर्धनः ॥ ततः सुकेतुस्तस्यापि देवरातो महीपते ॥१४॥ तस्माद् बृहद्रथस्तस्य महावीर्यस्सुधृतिपता ॥ सुधृतेर्धृष्टकेतुर्वै हर्यश्वोऽथ मरुस्ततः ॥ १५ ॥ मरोः प्रदीपकस्तस्माज्जातः कृतिरथो यतः ॥ देवमीढस्तस्य सुतो विश्रुतोथ महाधृतिः ॥ १६ ॥ कृतिरातस्ततस्तस्मान्महारोमाथ तत्सुतः ॥ स्वर्णरोमा सुतस्तस्य ह्रस्वरोमा व्यजायत ॥ १७ ॥ ततः सीरध्वजो जज्ञे यज्ञार्थं कर्षतो महीम् ॥ सीता सीराग्रतो जाता तस्मात्सीरध्वजः स्मृतः ॥ १८ ॥ कुशध्वजस्तस्य पुत्रस्ततो धर्मध्वजो नृपः ॥ धर्मध्वजस्य द्वौ पुत्रौ कृतध्वजमितध्वजौ ॥ १९ ॥

तिसका पुत्र हर्यश्व और तिससे मरुकी उत्पत्ति हुई ॥ १५ ॥ मरुका बेटा प्रदीकप, तिससे कृतरथने जन्म लिया. तिसका पुत्र देवमीढ और तिससे विश्रुत उत्पन्न हुआ और उससे महाधृतिने जन्म लिया ॥ १६ ॥ महाधृतिका पुत्र कृतरात, तिसका पुत्र महारोमा और महारोमाका बेटा स्वर्णरोमा हुआ तिससे ह्रस्वरोमाने जन्म ग्रहण किया ॥ १७ ॥ तिसके सीरध्वज जन्मा, ह्रस्वरोमा राजा यज्ञके लिये भूमि जोतरहे थे, उसी समय उसकी सीर अर्थात् हलके अग्र भागसे इस पुरुषका जन्म हुआ, इस कारणसे यह सीरध्वज कहलाता था ॥ १८ ॥ सीरध्वजका पुत्र कुशध्वज तिसका पुत्र धर्मध्वज धर्मध्वजके कृतध्वज और मितध्वज नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए ॥ १९ ॥

अनेकवार चन्द्रमाके निकट गये और उनसे अपनी भार्याको माँगा, परन्तु मदमत्तताके कारण चन्द्रमाने अपनी गुरुभार्याको नहीं त्यागा। बस इसीलिये दैत्य व सुरोंमें महा संग्राम हुआ था ॥ ५ ॥ बृहस्पतिजीसे दैत्यगुरु शुक्राचार्य डाह रखते थे इसीलिये उन्होंने अपने शिष्य असुर लोगोंके साथ चन्द्रमाको ग्रहण किया अर्थात् चन्द्रमाका पक्ष लिया और भूतेश्वर ( महादेव ) अंगिराजीके निकट विद्या पानेसे सब भूतोंको साथ ले अपने गुरुपुत्र बृहस्पतिजीकी ओर हुए ॥६॥ देवराज इन्द्रभी अपने सब देवताओंके संग मिल अपने गुरु बृहस्पतिजीकी ओर गये। तिसके पीछे ताराके लिये सुर और असुरोंका नाशकारी महाघोर संग्राम होनेलगा ॥ ७ ॥ हे राजन्! जब कुछ दिनोंतक युद्ध हुआ। तब देवगुरु बृहस्पतिजीने ब्रह्माजीसे जाकर यह सब वृत्तान्त कहा। यह सुन महात्मा ब्रह्माजीने चन्द्रमाको बुलाकर बहुत डाँटा। और तारा बृहस्पतिजीको

शुक्रो बृहस्पतेर्द्वेषादग्रहीत्सासुरोडुपम् ॥ हरो गुरुसुतं स्नेहात्सर्वभूतगणावृतः ॥ ६ ॥ सर्वदेवगणोपेतो महेंद्रो गुरुम
न्वयात् ॥ सुरासुरविनाशोऽभूत्समरस्तारकामयः ॥ ७ ॥ निवेदितोऽथांगिरसा सोमं निर्भर्त्स्य विश्वकृत् ॥ तारां स्वभर्त्रे
प्रायच्छदंतर्वत्नीमवैत्पतिः ॥ ८ ॥ त्यजत्यजाशु दुष्प्रज्ञे मत्क्षेत्रादाहितं परैः ॥ नाहं त्वां भस्मसात्कुर्यां स्त्रियं सांता
निकः सति ॥ ९ ॥ तत्याज व्रीडिता तारा कुमारं कनकप्रभम् ॥ स्पृहामांगिरसश्चक्रे कुमारे सोम एव च ॥ १० ॥

दिला दी ॥ ८ ॥ बृहस्पतिजी अपनी भार्या ताराको पायकर जानगये कि, यह अवला अन्तर्वत्नी अर्थात् गर्भवती हुई है। इसलिये ताराके ऊपर घृणा प्रकाश करके कहनेलगे। अरे दुर्म्मति रमणि!! हमारे क्षेत्रमें औरका गर्भ धारण किया। इसे शीघ्र गिरादे। अरे असति! तू ऐसा समझकर न डरना कि, गर्भगिरानेके पीछे हम तुझे मार डालेंगे यद्यपि हमारे क्रोधकी अग्नि बहुत भड़क रही है तो भी तुझ स्त्री जातिको हम क्या भस्म करेंगे? और अधिक करके हम सन्तानकी इच्छा करते हैं ॥ ९ ॥ पतिके यह वचन सुनकर तारा अतिलज्जित हुई और अपने गर्भसे तत्कालही कनक प्रभासम सुकुमारको छोड़ दिया। हे राजन्! इस परम कुमारको देखकर बृहस्पति और चन्द्रमा दोनोंने लेना चाहा ॥ १० ॥

और दोनों परस्पर कहनेलगे कि,यह बालक तुम्हारा नहीं है हमारा है इसलिये इन दोनों जनोंमें बहुत झगडा हुआ, पुत्रके लिये इन दोनोंमें झगड़ा होताहुआ देखकर ऋषि और देवतालोगोने तारासे पूंछा कि, यह वास्तवमें किसका पुत्र है, परन्तु तारा लाजके मारे कुछ भी न कहसकी और चुप होरही ॥११॥ इसलिये वह बालक अलीक लाजसे कोपायमान हो अपनी मातासे बोला "अरी अशुभे ! बोलती क्यों नहीं ? शीघ्र मेरे सामने अपना दोष वर्णन कर" ॥ १२ ॥ तिसके पीछे ब्रह्माजीने एकान्तमें ताराको बुलाय समझाया बुझाया और कहा हे वत्से ! बतलाओ यह किसका पुत्र है ? तब तारा नीचेको शिर झुकाय लाजसहित धीरेसे बोली कि "पुत्र तो यह चन्द्रमाजीका है" ताराके मुखसे यह वचन निकलतेही चन्द्रमाने उस पुत्रको लेलिया ॥ १३ ॥ भगवान् ब्रह्माजीने इस बालककी गंभीर बुद्धि देखकर इसका नाम "बुध" रक्खा है. हे राजन् ! चन्द्रमा इस पुत्रको पाकर

**ममायं न तवेत्युच्चैस्तस्मिन्विवदमानयोः ॥ प्रपच्छुर्ऋषयो देवा नैवोचे व्रीडिता तु सा ॥ ११ ॥ कुमारो मातरं प्राह कुपितोऽलीकलज्जया ॥ किं नावोचस्त्व्यसद्वृत्ते आत्मावद्यं वदाऽऽशु मे ॥ १२ ॥ ब्रह्मा तां रह आहूय समप्राक्षीच्च सांत्वयन् ॥ सोमस्येत्याह शनकैः सोमस्तं तावदग्रहीत् ॥१३॥ तस्यात्मयोनिरकृत बुध इत्यभिधां नृप ॥ बुद्ध्या गंभीरया येन पुत्रेणाऽऽपोडुराण्मुदम् ॥१४॥ ततः पुरूरवा जज्ञे इलायां य उदाहृतः ॥ तस्य रूपगुणौदार्यशीलद्रविणविक्रमान् ॥ ॥ १५,॥ श्रुत्वोर्वशीन्द्रभवने गीयमानान्सुरर्षिणा ॥ तदंतिकमुपेयाय देवी स्मरशरार्दिता ॥ १६ ॥ मित्रावरुणयोः शापादापन्ना नरलोकताम् ॥ निशम्य पुरुषश्रेष्ठं कंदर्पमिव रूपिणम् ॥१७॥ धृतिं विष्टभ्य ललना उपतस्थे तदंतिके ॥ स तां विलोक्य नृपतिर्हर्षेणोत्फुल्ललोचनः ॥ उवाच श्लक्ष्णया वाचा देवीं हृष्टतनूरुहः ॥ १८ ॥**

परम हर्षित हुआ ॥१४॥ इस बुधसे इलाके गर्भमें पुरूरवाका जन्म हुआ यह पुरूरवा अत्यन्त विख्यात हुआ ॥ १५ ॥ एक समय देवर्षि नारदजी देवराज इन्द्रकी सभामें पुरूरवाके रूप, गुण, धन,उदारता, शीलता और विक्रमका गान कररहेथे। देववेश्या उर्वशी यह गुण सुनकर कामके वश होगई और राजाके निकट स्वयंही आई ॥ १६ ॥ हे परीक्षित् ! तुम ऐसी शंका मत करना कि, उर्वशी स्वर्गकी अप्सरा होकर मनुष्यके निकट क्यों गई ? यह अप्सरा मित्रावरुणके शापसे इस समय मनुष्यभावको प्राप्त हुई थी इसलिये पुरुषश्रेष्ठ पुरूरवाको कामदेवकी समान रूपवान् सुनकर यह अधीर हो उनके निकट जाकर खड़ी होगई ॥ १७ ॥ हे राजन् ! उस उर्वशीको देखकर राजा पुरूरवाके नेत्र आनन्दके मारे खिल

राजोवाच ॥ स्वागतं ते वरारोहे आस्यतां करवाम किम् ॥ संरमस्व मया साकं रतिर्नौ शाश्वतीः समाः ॥ १९ ॥
उर्वश्युवाच ॥ कस्यास्त्वयि न सज्जेत मनो दृष्टिश्च सुंदर ॥ यदंगांतरमासाद्य च्यवते न रिरंसया ॥ २० ॥ एतावुरणकौ
राजन्न्यासौ रक्षस्व मानद ॥ संरंस्ये भवता साकं श्लाघ्यः स्त्रीणां वरः स्मृतः ॥ २१ ॥ घृतं मे वीर भक्ष्यं स्यान्नेक्षे
त्वाऽन्यत्र मैथुनात् ॥ विवाससं तत्तथेति प्रतिपेदे महामनाः ॥ २२ ॥ अहो रूपमहो भावो नरलोकविमोहनम् ॥ को न
सेवेत मनुजो देवीं त्वां स्वयमागताम् ॥२३॥ तया स पुरुषश्रेष्ठो रमयंत्या यथार्हतः ॥ रेमे सुरविहारेषु कामं चैत्ररथा
दिषु ॥ २४ ॥ रममाणस्तया देव्या पद्मकिंजल्कगंधया ॥ तन्मुखामोदमुषितो मुमुदेऽहर्गणान्बहून् ॥ २५ ॥

गये। राजाने पुलकित हो मधुर वचनसे कहा ॥ १८ ॥ हे सुन्दरी! हमारे साथ विहार करो। बहुत वर्षोंतक हमारा दोनोंका परमसुखसे रमण होगा और मैं यही चाहताहूं कि, मेरा तुम्हारा स्नेह ऐसाही बनारहे ॥ १९ ॥ उर्वशी बोली कि. हे सुन्दर! तुम्हारे प्रति किसके नेत्र और मन अनुरागी न होंगे? तुम्हारे हृदयको प्राप्त हो रमण करनेकी इच्छासे कोई इस हृदयसे दूर होनेकी इच्छा न करेगी ॥ २० ॥ तिसके उपरान्त शापके अंतमें प्रतिज्ञाभंग करनेके छलसे जानेके लिये कहनेलगी कि, हे प्रियवर! मैं प्रथमही आपसे यह वचन माँगे लेतीहूं कि, मेरे यह दोनों भेड़ोंके बच्चे तुमको धरोहरकी समान रखनेपडेंगे और हमारे साथ तुम रमण करो। क्योंकि जो पुरुष बडाईके योग्य है उसकोही स्त्रियें वरण करती हैं। इसलिये विजातीय होनेपरभी तुम्हारे वरण करनेमें हमें कोई दोष नहीं है ॥२१॥ हे वीर! परन्तु मैं तुम्हारे निकट रहकर घृतभक्षण करूंगी और मैथुनके अतिरिक्त किसी समय तुमको वस्त्ररहित न देखूं। जबतक इतनी बातें आप मेरी स्वीकार न करलेंगे तबतक मैं आपके संग कदापि प्रसंग न करूंगी. राजा पुरूरवाने उसकी सुन्दरताईपर मोहित होकर यह सब बातें अंगीकार करलीं ॥२२॥ और कहा कि, हे सुन्दरि! तुम्हारा आश्चर्यमय रूप और आश्चर्यमय भाव देखतेही मनुष्यका हृदय मोहित होजाताहै। तुम स्वर्गवासी देवी अपने आप यहाँ आई हो। फिर कौन मनुष्य तुम्हारी सेवा न करेगा? ॥ २३ ॥ हे राजन्! यह कहकर पुरुषप्रधान पुरूरवा उर्वशीके साथ देवतालोगोंके विहार स्थल चैत्ररथादि वनोंमें विहार करनेलगे। और उर्वशीभी यथायोग्य उस नृपालको आनन्द देनेलगी ॥२४॥ इस देवी उर्वशीके शरीरमें कमलके परागकी समान सुगंधि

निकलती थी । उर्व्वशीके साथ विहार करके राजा इसके वदनकी सुगन्धिसे बहुत दिनतक हर्ष पातेरहे॥२५॥इस ओर पुरमें देवराज इन्द्रने उर्वशीका दर्शन न पायकर गन्धर्वोंको अज्ञा दी कि,वह उर्व्वशी जहाँपर हो वहाँसे शीघ्र लेआओ ! क्योंकि विना उर्व्वशीके हमारे स्थानकी शोभा नहीं होती ॥ २६ ॥ आधीरातके समय जब महाअन्धकार हुआ उस समय वह इन्द्रके भेजे गन्धर्व मृत्युलोकमें आये और उन मेढोंको हरण करके चलदिये जिनको धरोहरकी भाँति उर्वशीने पुरूरवाके निकट सौंपाथा ॥ २७ ॥ उन दोनों मेढोंको उर्व्वशी पुत्रके समान मानती थी; जब उन मेढोंको गन्धर्व गण हरण करके लेजानेलगे तब वह अति आर्त्त वाणीसे चिल्लाये । उस चिल्लानेके शब्दको सुन उर्व्वशी देवलोकमें जानेकी वासनासे खेदसहित राजा पुरूरवासे कहने लगी हा; ! मैं इस कुत्सित स्वामीसे मारी पड़ी, इस नपुंसकमें कुछ भी पुरुषार्थता नहीं है । बरन् यह अपने आपको वृथाही वीर

अपश्यन्नुर्वशीमिन्द्रो गन्धर्वान्समचोदयत् ॥ उर्वशीरहितं मह्यमास्थानं नातिशोभते ॥ २६ ॥ त उपेत्य महारात्रे तमसि प्रत्युपस्थिते ॥ उर्वश्या उरणौ जह्रुर्न्यस्तौ राजनि जायया ॥ २७ ॥ निशम्याक्रंदितं देवी पुत्रयोर्नीयमानयोः ॥ हतास्म्यहं कुनाथेन नपुंसा वीरमानिना ॥ २८ ॥ यद्विस्रंभादहं नष्टा हृतापत्या च दस्युभिः ॥ यः शेते निशि संत्रस्तो यथा नारी दिवा पुमान् ॥ २९ ॥ इति वाक्सायकैर्विद्धः प्रतोत्रैरिव कुंजरः ॥ निशि निस्त्रिंशमादाय विवस्त्रोऽभ्यद्रवद्रुषा ॥ ३० ॥ ते विसृज्योरणौ तत्र व्यद्योतंत स्म विद्युतः ॥ आदाय मेषावायांतं नग्नमैक्षत सा पतिम् ॥ ३१ ॥

जानकर अभिमान करता है । इसके ऊपर विश्वास करनेसे मेरा नाश होगया । हाय ! मेरे पुत्रसमान मेढ़ोंको चोर हरण करके लिये चलेजातेहैं । अरे ! यह पुरुष कैसा ? कि, जो नारीकी समान भीत रहकर दिन रात घरमें पड़ा रहता है, हे राजन् ! जिसप्रकार हाथी अंकुशसे विद्ध होताहै, उसी प्रकार उर्व्वशीके वचन बाणके समान राजाके हृदयमें बिंधगये और उसी समय खड्ग ग्रहण करके क्रोधके मारे वस्त्र रहित मेढोंको हरनेवालोंपर झपटा ॥ २८॥२९॥३०॥ गंन्धर्वोंने देखा कि, राजा हमारे पीछे आता है तब गन्धर्वगणोंने मेढोंको छोड़दिया । और विशेष द्युतिमान होकर वहाँ प्रकाश करनेलगे । तब राजा उन मेढोके बच्चोंको लेकर वहाँ आया, परन्तु उस समय उर्वशीने उनको नग्न देखलिया । हे कुरुश्रेष्ठ ! "मैथुनके

अतिरिक्त नंगा न देख सकूँगी" इस बातको विचार वह अप्सरा वहाँसे चलीगई। इसके उपरान्त राजा पुरूरवा सेजपर उर्व्वशीको न पायकर अत्यन्त विमन हुआ। और उसीमें चित्त लगाय कातरता प्रकट करके शोकके वेगसे उन्मत्तकी नाईं पृथ्वीपर भ्रमण करनेलगा ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ कुछ दिनों पीछे कुरुक्षेत्रमें सरस्वती नदीके तीर वह अप्सरा पाँच सखियोके साथ राजा पुरूरवाको दिखाई दी, तब राजाने सिटपिटायकर हर्षित हो यह वचन कहे ॥ ३३ ॥ हे प्यारी! हे निर्दयी बाला! रहो रहो। हे सुमुखि! मैं अबतक सावधान नहींहूं प्राणेश्वरि! आओ तो दोनों एक स्थानपर बैठकर बात चीत करैं ॥ ३४ ॥ हे देवि! हमारा यह कमनीय शरीर तुमसे दूर कियाहुआ जो यहाँ आया है अभी यहाँ गिरता है और देखो तुम्हारी

ऐलोपि शयने जायामपश्यन्विमना इव ॥ तच्चित्तो विह्वलः शोचन्बभ्रामोन्मत्तवन्महीम् ॥ ३२ ॥ स तां वीक्ष्य कुरुक्षेत्रे सरस्वत्यां च तत्सखीः ॥ पंच प्रहृष्टवदनाः प्राह सूक्तं पुरूरवाः ॥ ३३ ॥ अहो जाये तिष्ठतिष्ठ घोरे न त्यक्तुमर्हसि ॥ मां त्वमद्याप्यनिर्वृत्य वचांसि कृणवावहै ॥ ३४ ॥ सुदेहोऽयं पतत्यत्र देवि दूरं हृतस्त्वया ॥ खादंत्येनं वृका गृध्रास्त्व त्प्रसादस्य नास्पदम् ॥ ३५ ॥ उर्वश्युवाच ॥ मा मृथाः पुरुषोऽसि त्वं मा स्म त्वाऽद्युर्वृका इमे ॥ क्वापि सख्यं न वै स्त्रीणां वृकाणां हृदयं यथा ॥ ३६ ॥ स्त्रियो ह्यकरुणाः क्रूरा दुर्मर्षाः प्रियसाहसाः ॥ घ्नंत्यल्पार्थेऽपि विस्रब्धं पतिं भ्रातरमप्युत ॥ ३७ ॥ विधायालीकविस्रंभमज्ञेषु त्यक्तसौहृदाः ॥ नवंनवमभीप्संत्यः पुंश्चल्यः स्वैरवृत्तयः ॥ ३८ ॥

प्रसन्नताका पात्र न होनेसे भेडिये और गिद्ध इसको भक्षण कर जायँगे ॥ ३५ ॥ राजाके यह वचन सुनकर उर्व्वशी बोली कि, हे राजन्! मरो नहीं तुम पुरुष हो धैर्य धारण करो। यह भेडिये अथवा प्रसिद्ध इन्द्रियें तुमको भक्षण न करैं अर्थात् तुम इंद्रियोंके वश मत होओ। हे राजन्! कहींभी स्त्रियोंकी मित्रता नहीं स्थिर होती क्योंकि इनका हृदय भेडियेकी समान होताहै ॥ ३६ ॥ स्त्रियोंको स्वभावसेही करुणा नहीं होती, यह क्रूर और शान्तिरहित कहलाती हैं। अपने प्रीतमके लिये साहस करती हैं। थोडीसी बातके लिये यह विश्वासघातिनी पति अथवा भ्राताको प्राणोंसे मार डालती है ॥ ३७ ॥ अधिक करके जो पुँश्चली अर्थात् व्यभिचारिणी हैं। इच्छानुसार घूमती हैं वह तो सौहार्दको एक साथ ही छोड़ देती हैं। वह अज्ञानी पुरुषके

सामने बाहरी और अलीक प्रेम प्रकट करती हैं ॥ ३८ ॥ जब राजाने बहुत विनती की, तब उर्वशी बोली कि, वर्षके अन्तमें तुम मेरे साथ एक दिन विहार कर सकोगे। और उससे ही तुम्हारे पुत्र उत्पन्न होंगे ॥ ३९ ॥ उसके उपरान्त राजा पुरूरवा देवी उर्वशीको गर्भवती देख उसके वचन मान अपने नगरको चला आया परंतु वर्षके व्यतीत होनेपर फिर वहाँपर आया जहाँ कि; पहले उर्वशीसे भेंट हुई थी. वीर प्रसविनी उर्वशीको देखकर राजाको परम हर्ष हुआ । और प्रमुदितचित्तसे उर्वशीके पास एक रात बासकिया ॥ ४० ॥ फिर वियोगके भयसे राजाका चित्त व्याकुल हुआ । उर्वशी दीन राजाको विरहातुर देखकर कृपा करके बोली हे राजन्! हमारे लिये शोक क्यों करते हो ? गंधर्वलोगोकी विनय करो । वह गन्धर्वगण प्रसन्न होकर हमको सदाके लिये तुम्हें देदेंगे ॥ ४१ ॥ हे परीक्षित! उर्वशीके यह वचन

संवत्सरांते हि भवानेकरात्रं मयेश्वर ॥ वत्स्यत्यपत्यानि च ते भविष्यंत्यपराणि भोः ॥ ३९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अंतर्वत्नीमुपालभ्य देवीं स प्रययौ पुरम् ॥ पुनस्तत्र गतोऽब्दांते उर्वशीं वीरमातरम् ॥ ४० ॥ उपलभ्य मुदा युक्तः समुवास तयाऽनिशम् ॥ अथैनमुर्वशी प्राह कृपणं विरहातुरम् ॥ ४१ ॥ गंधर्वानुपधावेमांस्तुभ्यं दास्यंति मामिति ॥ तस्य संस्तुवतस्तुष्टा अग्निस्थालीं ददुर्नृप ॥ उर्वशीं मन्यमानस्तां सोऽबुध्यत चरन्वने ॥ ४२ ॥ स्थालीं न्यस्य वने गत्वा गृहानाध्यायतो निशि ॥ त्रेतायां संप्रवृत्तायां मनसि त्रय्यवर्तत ॥ ४३ ॥ स्थालीस्थानं गतोऽश्वत्थं शमीगर्भं विलक्ष्य सः ॥ तेन द्वे अरणी कृत्वा उर्वशीलोककाम्यया ॥ ४४ ॥

सुनकर राजा पुरूरवाने गन्धर्वोंकी बड़ी स्तुति की कि, जिससे गन्धर्वगण बहुत ही शीघ्र प्रसन्न होगये उन्होने प्रसन्न होकर राजाको अग्नि स्थाली ( टोकनी ) दी । उसके देनेका तात्पर्य यह था कि, जब इससे अग्निकर्म किया जायगा, तबहीं उर्वशी प्राप्त हो जायगी । परंतु राजा पुरूरवाने उस अग्निस्थालीकोही उर्वशी समझा और उसको काँखमें दबाये वन वनमें घूमता फिरा। परन्तु फिर राजाका भ्रम दूर हो गया, अर्थात् यह समझलिया कि, यह उर्वशी नही किन्तु अग्निस्थाली है ॥ ४२ ॥ उसके उपरान्त इस अग्निस्थालीको वनमें डालकर घर आया और घरमें आय नित्य रात्रिके समय उर्वशीका ध्यान करने लगे। तिससे त्रेतायुगके आरंभके समय राजाके हृदयमें कर्मबोधक तीन वेद उत्पन्न हुये ॥४३॥ उसके पीछे राजा फिर वहींपर गया कि, जहाँ अग्निस्थाली पड़ी थी। और देखा कि, शमीवृक्षके गर्भमें एक चलद्रोणीका पेड

जमा है उसमें अग्निका होना भली भाँतिसे देख उर्वशीलोककी कामनासे उस राजाने उस चलद्रोणीके पेड़से दो अरणी बनाई। और उस अग्निको मथा; हे राजन्! राजा पुरूरवाने किस प्रकारसे अरणियोंसे अग्नि निकाली, सो तुम सुनो। मंत्रके अनुसार नीचेकी अरणीको उर्वशी और उत्तरकी अरणीको आत्मा समझकर और इन दोनोंमें जो काठका टुकड़ा था, उसका यह राजा पुत्रकी भांति ध्यान करने लगे ॥४४॥४५॥ जैसेही वह अरणी मथीगई कि, उनमेंसे अग्नि निकली यह अग्नि साधारण नहीं। इससेही भोज्यधन जन्म लेता है उसके पीछे वह अग्नि त्रयीविद्याकी विधिके अनुसार कहेहुये संस्कारसे त्रिवृत अर्थात् आहवनीयादि त्रिरूप हुई। फिर राजाने उस त्रिवृत अग्निको अपना पुत्र कहकर माना॥४६॥ और उर्वशीलोककी कामना करके उस अग्निसे सर्वदेवमय यज्ञेश भगवान् वासुदेवका यज्ञ इस राजाने किया ॥ ४७ ॥ हे राजन्! पहले सत्ययुगमें सब प्रकारके वाक्योंका बीजभूत

उर्वशीं मंत्रतो ध्यायन्नधरारणिमुत्तराम् ॥ आत्मानमुभयोर्मध्ये यत्तत्प्रजननं प्रभुः ॥ ४५ ॥ तस्य निर्मंथनाज्जातो जातवेदा विभावसुः ॥ त्रय्या स विद्यया राज्ञा पुत्रत्वे कल्पितस्त्रिवृत् ॥ ४६ ॥ तेनायजत यज्ञेशं भगवंतमधोक्षजम् ॥ उर्वशीलोकमन्विच्छन्सर्वदेवमयं हरिम् ॥ ४७ ॥ एक एव पुरा वेदः प्रणवः सर्ववाङ्मयः ॥ देवो नारायणो नान्य एकोऽग्निर्वर्ण एव च ॥ ४८ ॥ पुरूरवस एवासीत्त्रयी त्रेतामुखे नृप ॥ अग्निना प्रजया राजा लोकं गांधर्वमेयिवान् ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० नवमस्कंधे सोमवंशचरिते ऐलोपाख्याने चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥ श्रीशुक उवाच ॥ ऐलस्य चोर्वशीगर्भात्षडासन्नात्मजा नृप ॥ आयुः श्रुतायुः सत्यायू रयोऽथ विजयो जयः ॥ १ ॥

ओंकारही एक मात्र वेद था, नारायणही अकेले देवता थे। अग्निही अकेला लौकिक था वर्णभी एकही था और अग्निभी एकही था ॥ ४८ ॥ फिर त्रेतायुगके आरम्भमें पुरूरवासे तीन वेद उत्पन्न हुये। इसलिये इस युगमें यह राजा अग्निरूप प्रजाद्वारा गंधर्वलोकको प्राप्त होकर उर्वशीके साथ विहार करने लगा। सत्ययुगमें सब ही पुरुष सत्त्वगुणप्रधान थे. इसलिये सबही ध्याननिष्ठ हुआ करते थे. उसके पीछे रजोगुणप्रधान त्रेतायुगमें वेदादिके विभागसे कर्ममार्ग प्रकाशित हुआ है ॥ ४९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायाम् ऐलोपाख्यानवर्णनं नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ दोहा–पुरूवाके वंशमें, भये गाधि गम्भीर ॥ ता दौहित्रके पुत्र भे, परशुराम रणधीर ॥ १ ॥ इसके उपरांत श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! राजा पुरूरवाके उर्वशीके गर्भसे ६ पुत्र उत्पन्न हुये जिनके नाम यह हैं। आयु, श्रुतायु, सत्यायु, रय, विजय और जय ॥ १ ॥

इनमें श्रुतायुके वसुमान्, सत्यायुके श्रुतञ्जय हुआ, रयका पुत्र एकनामा हुआ। जयकी संतान अमित हुई ॥ २ ॥ विजयका पुत्र भीम हुआ भीमका पुत्र काञ्चन और काञ्चनके होत्रक जन्मा। इस होत्रकके उन जह्नुका जन्म हुआ कि जिन्होने एकही घूंटमें सब गंगाजीका जल पान कर लियाथा जह्नुके पुरु जन्मा उसका बलाक तिसका बेटा अजक॥३॥अजकके यहाँ कुशने जन्म लिया। कुशके कुशाम्बु, मूर्तय, वसु और कुशनाभ यह चार पुत्र

श्रुतायोर्वसुमान्पुत्रः सत्यायोश्च श्रुतंजयः ॥ रयस्य सुत एकश्च जयस्य तनयोऽमितः ॥ २ ॥ भीमस्तु विजयस्याथ कांचनो होत्रकस्ततः ॥ तस्य जह्नुः सुतो गंगां गंडूषीकृत्य योऽपिबत् ॥ जह्नोस्तु पूरुस्तत्पुत्रो बलाकश्चात्मजोऽजकः ॥ ॥ ३ ॥ ततः कुशः कुशस्यापि कुशांबुर्मूर्तयो वसुः ॥ कुशनाभश्च चत्वारो गाधिरासीत्कुशांबुजः ॥ ४ ॥ तस्य सत्यवतीं कन्यामृचीकोऽयाचत द्विजः ॥ वरं विसदृशं मत्वा गाधिर्भार्गवमब्रवीत् ॥ ५ ॥ एकतः श्यामकर्णानां हयानां चंद्रवर्चसाम् ॥ सहस्रं दीयतां शुल्कं कन्यायाः कुशिका वयम् ॥ ॥ ६ ॥

हुए उनमेंसे कुशाम्बुके गाधिने जन्म ग्रहण किया ❀ ॥ ४ ॥ इन गाधिके सत्यवती नामक एक कन्या उत्पन्न हुई। ब्राह्मण ऋचीकने राजा गाधिसे उस कन्याको माँग लियाथा। तब राजा गाधिने कन्याके योग्य यह वर न विचार कर निवेदन किया ॥ ५ ॥ हे महाराज! जिनका दाँयाँ अथवा बाँयाँ एक ओरका कान श्यामवर्ण हो और जिनके सब अंगोंमें चन्द्रमाकी समान ज्योति हो ऐसे एक सहस्र घोड़े तुम हमें इस कन्याके मूल्यमें दो

❀ शंका–पुत्र होनेके लिये सब राजा लोग यज्ञ किया करते थे परन्तु राजा गाधिने पुत्र होनेके लिये यज्ञ क्यों नहीं किया ? क्योंकि राजा गाधिकी स्त्रीने पुत्र होनेके लिये अपने जामातृसे याचना की थी, यह सन्देह हमारा निवारण करो ? ॥

उत्तर–राजा गाधि नित्यप्रति यही चिन्ता करते थे कि, किसीसमय पुत्र होनेके लिये यज्ञ करेंगे, यही विचार करते करते बहुत दिन वीतगये, तवतक ऋचीक नाम भृगुवंशमें तपस्वी था. उसके संग राजा गाधिने अपनी सत्यवती कन्याका विवाह करदिया, तब रानी अपने जामातृ ( जमाई ) को सिद्ध समझकर, और अधिक अवस्था समझकर, पुत्रकी याचना करनेलगी, रानीने अपने मनमें विचारा कि, राजा यज्ञ करनेके लिये अभी विचारही रहाहै परतु अभी यज्ञ करता नहीं, इसलिये रानीने जामातृसे पुत्र होनेकी याचना की, कि राजा यज्ञ करे वा न करे ॥

तब हम तुम्हें यह कन्या दें। कुछ इन हजार घोड़ोंको आप अधिक न समझें, क्योंकि हम कुशिकके वंशमें उत्पन्न हुए हैं ॥ ६ ॥ हे राजन्! ऋचीक मुनि राजाके ऐसे वचन सुनकर सब अभिप्राय जान वरुणजीके निकट उसीसमय चलेगये और वहाँसे एक हजार घोड़ोंको लाकर उस श्रेष्ठ मुखवाली कन्यासे विवाह किया॥७॥कुछ कालके पीछे ऋचीक मुनिकी भार्या और सासने पुत्रकी कामना करके इन ऋचीकसे प्रार्थना की तब इस ऋषिने अपनी भार्याके लिये ब्रह्ममन्त्रसे और सासके लिये क्षत्रिय मन्त्रसे चरु पकाय स्नान करनेको गये ॥ ८ ॥ उसी सत्यवतीकी माताने मनमें विचारा कि, भार्याके ऊपर पतिका अधिक स्नेह हुआ करताहै जामाता मेरी कन्याके लिये जो चरु बनायकर गयेहैं वह अवश्यही हमारे

इत्युक्तस्तन्मतं ज्ञात्वा गतः स वरुणांतिकम् ॥ आनीय दत्त्वा तानश्वानुपयेमे वराननाम् ॥ ७ ॥ स ऋषिः प्रार्थितः पत्न्या श्वश्र्वा चापत्यकाम्यया ॥ श्रपयित्वोभयैर्मन्त्रैश्चरुं स्नातुं गतो मुनिः ॥ ८ ॥ तावत्सत्यवती मात्रा स्वचरुं याचिता सती ॥ श्रेष्ठं मत्वा तयाऽयच्छन्मात्रे मातुरदत्स्वयम्॥९॥तद्विज्ञाय मुनिः प्राह पत्नीं कष्टमकारषीः ॥ घोरो दंडधरः पुत्रो भ्राता ते ब्रह्मवित्तमः ॥ १० ॥ प्रसादितः सत्यवत्या मैवं भूदिति भार्गवः ॥ अथ तर्हि भवेत्पौत्रो जमदग्निस्ततोऽभवत् ॥ ११ ॥ सा चाभूत्सुमहापुण्या कौशिकी लोकपावनी ॥ रेणोः सुतां रेणुकां वै जमग्निरुवाह याम् ॥ १२ ॥

चरुसे श्रेष्ठ होगा। यह सोच विचार इसने अपनी कन्यासे वह चरु माँगा जो कि, ऋषि इस अपनी भार्याके लिये बनागये थे। सत्यवतीने माताकी प्रार्थनासे ब्रह्ममन्त्र युक्त अपना चरु उसको देदिया और आपने क्षत्रिय मंत्रका पढ़ा हुआ चरु भक्षणकिया॥९॥इसके उपरान्त जब मुनिनेआकर यहबात जानली तब अपनी स्त्रीसे बोले। "बडा नीचकर्म किया, चरुका अदल बदल करनेसे तुम्हारा पुत्र घोर दण्डधारी होगा। और तुम्हारा भ्राता ब्रह्मचारी होगा"॥१०॥यह सुन सत्यवती अत्यन्तभीत हो अनेक भाँतिकी अनुनय विनय कर ऋषिसे बोली कि, महाराज! "ऐसा न हो" तब भार्गव प्रसन्न होकर बोले कि; तुम्हारा पौत्र भयंकर होगा। हे राजन्! तिसके पीछे सत्यवतीके जमदग्नि नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ११ ॥ हे राजन्! उसके वह सत्यवती अबला लोकपावनी महा पुण्यमय कौशिकी नदी होकर बही हैं हे परीक्षित्! इन महर्षि जमदग्निने रेणुकी कन्या रेणुकासे विवाह किया ॥ १२ ॥

उस रेणुकाके गर्भसे इन ऋषिके वसुमानादि बहुत पुत्र उत्पन्न हुये इनके सब पुत्रोंमें छोटे परशुराम हुए ॥ १३ ॥ प्राचीन कविलोग इनको भगवान् वासुदेवका अंश और हैहय नाम, क्षत्रिय कुलका अन्त करनेवाला कहते हैं । इन परशुरामजीने पृथ्वीको इक्कीसवार क्षत्रियहीन किया था ॥ १४ ॥ पहले क्षत्रियजातिके लोग रजोगुणसे व तमोगुणसे परिपूर्ण हो गर्वकारी और वेदविरुद्धाचारी हुए । इसलिये यह पृथ्वीपर भारकी नाईं होगये थे, यद्यपि अपराध इनका थोड़ा था, तौभी परशुरामजीने इनको मारही डाला ॥ १५ ॥ यह सुनकर राजा परीक्षित बोले कि, हे ब्रह्मन् ! अजितेन्द्रिय क्षत्रिय जातिने भगवान् परशुरामजीका ऐसा क्या अपराध किया था कि, जिससे उनका क्रोधानल बारम्बार

तस्यां वै भार्गवऋषेः सुता वसुमदादयः ॥ यवीयाञ्जज्ञ एतेषां राम इत्यभिविश्रुतः ॥ १३ ॥ यमाहुर्वासुदेवांशं हैहयानां कुलांतकम् ॥ त्रिस्सप्तकृत्वो य इमां चक्रे निःक्षत्रियां महीम् ॥ १४ ॥ दुष्टं क्षत्रं भुवो भारमब्रह्मण्यमनीनशत् ॥ रजस्तमोवृतमहन्फल्गुन्यपि कृतेंहसि ॥ १५ ॥ राजोवाच ॥ ॥ किं तदंहो भगवतो राजन्यैरजितात्मभिः ॥ कृतं येन कुलं नष्टं क्षत्त्रियाणामभीक्ष्णशः ॥ १६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ हैहयानामधिपतिरर्जुनः क्षत्त्रियर्षभः ॥ दत्तं नारायणस्यांशमाराध्य परिकर्मभिः ॥ १७ ॥ बाहून्दशशतं लेभे दुर्धर्षत्वमरातिषु ॥ अव्याहतेंद्रियौजः श्रीस्तेजो वीर्यं यशो बलम् ॥ १८ ॥ योगेश्वरत्वमैश्वर्यं गुणा यत्राणिमादयः ॥ चचाराव्याहतगतिर्लोकेषु पवनो यथा ॥ १९ ॥ स्त्रीरत्नैरावृतः क्रीडन्रेवांभसि मदोत्कटः ॥ वैजयंतीं स्रजं बिभ्रद् रुरोध सरितं भुजैः ॥ २० ॥

क्षत्रियकुलके ऊपर पडा था ॥ १६ ॥ सूतजी बोले कि, हे शौनक ! इस प्रकार राजा परीक्षितका प्रश्न सुनकर सहर्ष श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! हैहयोके अधिपति क्षत्रियश्रेष्ठ कार्त्तवीर्यार्जुनने सेवाके कर्म्मसे नारायणके अंशके अंश भगवान् दत्तात्रेयकी पूजा करके सहस्र भुजा प्राप्त कीं और इनकेही बलसे यह शत्रुओंपर दुर्द्धर्ष हुए थे। दत्तात्रेयकी सेवासे राजाको अव्याहत इन्द्रियसामर्थ्य, सम्पदा, प्रभाव, वीर्य, बल ॥ १७ ॥ १८ ॥ योगेश्वरत्व और जिससे अणिमादिगुण विराजमान रहैं ऐसा ऐश्वर्य भी उन्होंने पाया था इसलिये यह राजा पवनकी समान अव्यर्थगतिवाला हो सब लोकोमें विना बाधाके भ्रमण करनेलगा ॥ १९ ॥ एक समय यह सहस्राज्र्जुन वैजयन्ती माला धारणकर बहुतसी

स्त्रियोंके साथ नर्मदानदीके जलमें क्रीडा करने लगा। मदोन्मत्तताके कारण केलि करते करते इसकी हजार बाँहोंसे अचानक नर्मदाकी धार रुकगई ॥ २० ॥ उसी समय राक्षसराज रावण दिग्विजय करनेके लिये बाहर हो माहिष्मतीपुरीके समीप डेरा डाल शिवलिंग स्थापित कर, इस नदीके किनारे उनकी पूजा करता था, जब कार्तवीर्यार्जुनकी भुजाओंसे जलकी धार रुक गई। तब नदीकी धार प्रतिकूल हो नदीके किनारेको डुबाती हुई दूसरी ओरको लौटी। नदीकी धारके जलसे अपने डेरेको डूबता हुआ देखकर अर्जुनके वीर्यको वीर्याभिमानी रावण नहीं सहसका। तब रावणने विहार करतेहुए सहस्रार्जुनको पराजित करनेका उद्योग किया। हे राजन्! जब स्त्रियोंके सामने रावणने इस प्रकारका ढीठपन किया तब सहस्रार्जुनने क्रोधित हो उसको पकड़ लिया और अपने नगरमें बाँधकर ले आया और बंदरकी समान कुछ दिन अपने

विप्लावितं स्वशिबिरं प्रतिस्रोतस्सरिज्जलैः ॥ नामृष्यत्तस्य तद्वीर्यं वीरमानी दशाननः ॥ २१ ॥ गृहीतो लीलया स्त्रीणां समक्षं कृतकिल्बिषः ॥ माहिष्मत्यां सन्निरुद्धो मुक्तो येन कपिर्यथा ॥ २२ ॥ स एकदा तु मृगयां विचरन्विपिने वने ॥ यदृच्छयाऽऽश्रमपदं जमदग्नेरुपाविशत् ॥ २३ ॥ तस्मै स नरदेवाय मुनिरर्हणमाहरत् ॥ ससैन्यामात्यवाहाय हविष्मत्या तपोधनः ॥ २४ ॥ स वीरस्तत्र तद् दृष्ट्वा आत्मैश्वर्यातिशायनम् ॥ तन्नाऽऽद्रियताग्निहोत्र्यां साभिलाषः स हैहयः ॥२५॥ हविर्धानीमृषेर्दर्पान्नरान्हर्तुमचोदयत् ॥ ते च माहीष्मतीं निन्युः सवत्सां क्रंदतीं बलात् ॥ २६ ॥

घरमें बाँधा और फिर अवज्ञा कर छोड दिया ॥ २१ ॥ २२ ॥ जिस प्रकार कार्त्तवीर्यार्जुन अपराधी होकर परशुरामजीके हाथसे मारागया। उसकाभी वर्णन हम करते हैं तुम सुनो। एक समय सहस्राज्र्जुन मृगयाके लिये विजन वनमें घूमता घूमता अकस्मात् जमदग्निजीके आश्रममें आय पहुँचा ॥ २३ ॥ मंत्री, सेना, सामन्त और अश्वादि वाहनसहित इस राजाको अपने आश्रममें आयाहुआ देखकर जमदग्निऋषिने अपनी कामधेनु गायके द्वारा भलीभाँति इनका अतिथिसत्कार किया ॥ २४ ॥ मुनिकी इस धेनुरत्नको अपने ऐश्वर्यमें श्रेष्ठ देखकर इस पहुनईसे सहस्रार्जुनको सन्तोष न हुआ। उसने हैहय लोगोंके साथ परामर्श करके इस गायके ले जानेका अभिलाष किया ॥ २५ ॥ इसलिये दर्प करके अपने पुरुषोंको

आज्ञा दी कि, ऋषिके अग्निहोत्रकी गाय लेलो। यह आज्ञा पाय सहस्रार्जुनके सेवक रोती और डकरातीहुई बच्चे सहित उस गायको बलात्कार ( जबरदस्ती ) पकडकर माहिष्मती नगरीको लेगये ॥ २६ ॥ जब राजा गायको लेकर माहिष्मती पुरीको चला आया तब जमदग्निजीके पुत्र परशुरामजी आश्रममें आये। वह इस राजाकी यह दुष्टता सुनकर चोट खायेहुए सर्पकी समान क्रोधाग्निसे जल उठे ॥ २७ ॥ उसी समय परशुरामजी घोर परशा हाथमें ले तूणसहित धनुष बाण ले बख्तर पहरकर महाक्रोधित हो उस राजाके पीछे दौडे जैसे सिंह यूथपति हाथीके ऊपर झपटता है ॥ २८ ॥ हे राजन्! कार्तवीर्यार्जुन जब अग्निहोत्रकी गाय लेकर अपनी माहिष्मती पुरीमें प्रवेश करनाही चाहता था कि, इतनेहीमें उसने देखा कि, भृगुश्रेष्ठ परशुरामजी मृगचर्म पहरे बाणादि आयुधसहित धनुप धारण किये महावेगसे आयरहेहैं और

**अथ राजनि निर्याते राम आश्रम आगतः ॥ श्रुत्वा तत्तस्य दौरात्म्यं चुक्रोधाहिरिवाऽऽहतः ॥ २७ ॥ घोरमादाय परशुं सतूणं चर्म कार्मुकम् ॥ अन्वधावत दुर्धर्षो मृगेंद्र इव यूथपम् ॥ २८ ॥ तमापतंतं भृगुवर्यमोजसा धनुर्धरं बाणपरश्वधायुधम् ॥ ऐणेयचर्मांबरकर्मधाममिर्युतं जटाभिर्ददृशे पुरीं विशन् ॥ २९ ॥ अचोदयद्धस्तिरथाश्वपत्तिभिर्गदासिबाणर्ष्टिशतघ्निशक्तिभिः ॥ अक्षौहिणीः सप्तदशातिभीषणास्ता राम एको भगवानसूदयत् ॥ ३० ॥ यतो यतोऽसौ प्रहरत्परश्वधो मनोनिलौजाः परचक्रसूदनः ॥ ततस्ततश्छिन्नभुजोरुकंधरा निपेतुरुर्व्यां हतसूतवाहनाः ॥३१॥**

सूर्यकी समान प्रकाशमान इनकी जटा इधर उधर छिटकरही हैं ॥ २९ ॥ यह देखकर सहस्रार्जुनने भीतहो अपने बचनेके लिये हाथी, घोडे, रथ, पैदल और गदा, असि, बाण, ऋष्टि ( अस्त्रविशेष ) शतघ्नी और शक्तिसहित सत्रह अक्षौहिणी भयंकर सेना भेजदी। परन्तु परशुरामजीने अकेलेही उस सब सेनाका संहार करडाला ॥ ३० ॥ महात्मा परशुरामजीका वीर्य और मन पवनकी तुल्य, इस कारण शत्रुसेनाको नाश करनेके लिये वह अग्निकी समान थे वह अपना परशा चलातेहुए जहाँ जहाँ गये उसी उसी स्थानमें शत्रुसेनाके वीरगण छिन्नबाहु, छिन्नजंघ और छिन्नमुण्ड होकर पृथ्वीपर गिरनेलगे। और उनके अश्व सारथि सबही मारेगये ॥ ३१ ॥

हैहयपति अर्जुन रणभूमिमें रुधिरकी धारासे कीच उठी देख और परशुरामजीके कुठार व बाण प्रहारसे वर्म, ध्वजा, धनुष, बाण और शरीर छिन्न भिन्न होनेसे प्रायः सबही सेना युद्धमें गिरपड़ी है यह देख क्रोधित हो सहस्रबाहु आपही संग्राममें चलाआया ॥ ३२ ॥ और परशुरामजीका संहार करनेको अपनी सब भुजाओंसे एकवारही पाँचसौ (५००) धनुष ग्रहण कर पाँचसौ पर पाँचसौ तीक्ष्ण बाण चढाकर चलाने लगा । हे राजन् ! महा तेजस्वी परशुरामजी अस्त्रधारियोंमें आगे गिनने योग्य हैं यद्यपि वह एक धनुप चढा रहे थे, तोभी उसी धनुषसे अगणित बाण चलाकर एक साथ अर्ज्जुनके पांचसौ धनुष काट डाले ॥ ३३ ॥ धनुषोंके कटजानेपर अपनी भुजाओंसे समर करनेके योग्य अनेक अनेक पर्वत और वृक्ष लेकर

दृष्ट्वा स सैन्यं रुधिरौघकर्दमे रणाजिरे रामकुठारसायकैः ॥ विवृक्णचर्मध्वजचापविग्रहं निपातितं हैहयमापत द्रुषा ॥३२॥ अथार्जुनः पंचशतेषु बाहुभिर्धनुष्षु बाणान्युगपत्स संदधे ॥ रामाय रामोऽस्त्रभृतां समग्रणीस्तान्येकध न्वेषुभिराच्छिनत्समम् ॥ ३३ ॥ पुनः स्वहस्तैरचलान्मृधेंघ्रिपानुत्क्षिप्य वेगादभिधावतो युधि ॥ भुजान्कुठारेण क ठोरनेमिना चिच्छेद रामः प्रसभं त्वहेरिव ॥ ३४ ॥ कृत्तबाहोः शिरस्तस्य गिरेः शृंगमिवाहरत् ॥ हते पितरि तत्पुत्रा अयुतं दुद्रुवुर्भयात् ॥ ३५ ॥ अग्निहोत्रीमुपावर्त्य सवत्सां परवीरहा ॥ समुपेत्याश्रमं पित्रे परिक्लिष्टां समर्पयत् ॥ ३६ ॥ स्वकर्म तत्कृतं रामः पित्रे भ्रातृभ्य एव च ॥ वर्णयामास तच्छ्रुत्वा जमदग्निरभाषत ॥ ३७ ॥ रामराम महाबाहो भ वान्पापमकारषीत् ॥ अवधीन्नरदेवं यत्सर्वदेवमयं वृथा ॥ ३८ ॥

महावेगसे रणभूमिमें खड़े हुए परशुरामजीके ऊपर दौडा यह देख परशुरामजीने अति पैनी धारवाले कुठारसे सर्पके फणोंकी समान उसकी सब भुजायें काटडालीं ॥३४॥ और पीछेसे पर्वतके शिखरकी समान सहस्रबाहुका मस्तकभी काट दिया । हे राजन् । सहस्रबाहुके मारेजाने पर उस के दश सहस्र पुत्र भयके मारे भाग गये ॥ ३५ ॥ इसके उपरान्त परशुरामजी बछेसहित उस गायको लेकर आश्रममें आये और शत्रुके हाथमें जानेसे क्लेशित हुई उस गायको लाकर अपने पिताजीको सौंपदिया ॥३६॥ परन्तु जिस समय परशुरामजीने अपना कियाहुआ कर्म पिता और भ्राताओंसे वर्णन किया, तब मुनिश्रेष्ठ जमदग्निको संतोष नहीं हुआ, और संमोहित विराग दिखाकर बोले ॥ ३७ ॥ हे राम ! हे महाबाहो !

तुम पापकर आये । कैसी खेदकी बात है? नरदेव राजा सर्वदेवमय स्वरूप है उसको तुमने वृथाही मारडाला ॥३८॥ हे तात ! हम ब्राह्मण क्षमागुणसेही पूजित हुयेहैं । यह गुण साधारण नहीं है । इसी गुणसे ब्रह्माजी लोकगुरु हो परमेष्ठी पदको प्राप्त हुयेहैं ॥ ३९ ॥ हे महाराज ! जमदग्नि फिर बोले कि, हे वत्स ! क्षमासेही सूर्यसम्बन्धिनी प्रभाकी समान ब्रह्मसम्बन्धिनी श्री शोभायमान होतीहै ॥ और क्षमाशील पुरुषके ऊपर भगवान् वासुदेव शीघ्रही प्रसन्न होजातेहैं ॥ ४० ॥ हे अंग ! चक्रवर्ती राजाका वध ब्रह्मवधसे भी भारी है । इसलिये तुम भगवान् हरिमें मन लगाय तीर्थसेवा और यम नियमादि द्वारा अपने पापोंका नाशकरो ॥ ४१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां परशुरामचरिते हैहयार्ज्जुनवधो नाम

वयं हि ब्राह्मणास्तात क्षमयार्हणतां गताः ॥ यया लोकगुरुर्देवः पारमेष्ठ्यमगात्पदम् ॥ ३९ ॥ क्षमया रोचते लक्ष्मी ब्राह्मी सौरी यथा प्रभा ॥ क्षमिणामाशु भगवांस्तुष्यते हरिरीश्वरः ॥४०॥ राज्ञो मूर्धाऽवसिक्तस्य वधो ब्रह्मवधाद्गुरुः ॥ तीर्थसंसेवया चांहो जह्यंगाऽच्युतचेतनः ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० नवमस्कंधे सोमवंशचरिते कार्त्तवीर्यार्जुनवधो नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पित्रोपशिक्षितो रामस्तथेति कुरुनंदन ॥ संवत्सरं तीर्थयात्रां चरित्वाऽऽश्रममाव्रजत् ॥ १ ॥ कदाचिद्रेणुका याता गंगायां पद्ममालिनम् ॥ गन्धर्वराजं क्रीडंतमप्सरोभिरपश्यत ॥ २ ॥ विलोकयंती क्रीडंतमुदकार्थं नदीं गता ॥ होमवेलां न सस्मार किंचिच्चित्ररथस्पृहा ॥ ३ ॥

पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ दोहा—सोलहमें जमदग्नि वध, युत सुत कियो हजार ॥ परशुराम तासों करत, क्षत्रिनको संहार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुवंशावतंस परीक्षित् ! पिताके उपदेशसे परशुरामजी "बहुत अच्छा" कह वनको चलेगये और एक वर्षतक तीर्थयात्रा करके आश्रममें लौटआये ॥ १ ॥ किसी समय जमदग्निकी स्त्री रेणुकाने गंगाजीपर जाय वहाँ पद्ममाली गन्धर्वराजाको अप्सराओंके साथ विहार करता हुआ देखा ॥ २ ॥ रेणुका जल लानेके लिये गंगाजीपर गई थी, विहार करतेहुये गन्धर्वराजाके देखनेसे रेणुकाने उनकी चाहना की और होमका

समय व्यतीत होगया इसको भी रेणुकाने न जाना* ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त कालको बीतजाताहुआ देख; मुनिसे शापकी आशंका कर वह अत्यन्त भीत हुई। और शीघ्र आय जलकलशको मुनिके आगे रख खड़ी होगई॥४॥इधर अपनी भार्याके मानसिक व्यभिचारको जान महर्षि जमदग्निको अत्यन्त क्रोध उत्पन्न हुआ उन्होंने प्रज्वलित अग्निके समान तीक्ष्ण हो अपने पुत्रोंको पुकारकर यह आज्ञा दी कि, तुम इसी समय अपनी पापिनी माताको मारडालो परन्तु इन पुत्रोंने पिताका वचन नहीं सुना ॥ ५ ॥ परंतु परशुराम अपने पिताकी समाधि और तपस्याके प्रभावको

कालात्ययं तं विलोक्य मुनेः शापविशंकिता ॥ आगत्य कलशं तस्थौ पुरोधाय कृतांजलिः ॥ ४
व्यभिचारं मुनिर्ज्ञात्वा पत्न्याः प्रकुपितोऽब्रवीत् ॥ घ्नतैनां पुत्रकाः पापामित्युक्तास्ते न चक्रिरे ॥ ५ ॥
रामः संबोधितः पित्रा भ्रातन्मात्रा सहावधीत् ॥ प्रभावज्ञो मुनेः सम्यक्समाधेस्तपसश्च यः ॥ ६ ॥
वरेण च्छंदयामास प्रीतः सत्यवतीसुतः ॥ वव्रे हतानां रामोऽपि जीवितं चास्मृतिं वधे ॥ ७ ॥

जानते थे, जब इनसे मुनिने कहा कि, तुम अपने इन भाइयोंको और अपनी माताको मारडालो। तब उन्होने विचारा कि, जो पिताकी आज्ञा उल्लंघन कर इनको नहीं मारता, तो पिताजी क्रोधित होकर हमको शाप देदेंगे और जो हम इनको मारडालेंगे तो कदाचित् हमारे ऊपर प्रसन्न हो यह हमारी माता और भ्राताओंको जिलाभी सक्तेहैं। इसलिये जैसेही पिताने आज्ञा दी वैसेही महात्मा परशुरामजीने माताके सहित अपने भ्राताओंका संहार किया ॥ ६ ॥ यह देखकर सत्यवतीके पुत्र जमदग्निमुनि परशुरामजीपर अत्यन्त प्रसन्न हुये। और परशुरामजीसे बोले कि, इच्छानुसार वर

* शंका—रेणुकाकी वृद्धावस्था थी तोभी स्त्रीपुरुषके रतिका आनन्द देखती थी यह बात सन्देह योग्य है? वृद्धावस्थामें विषयकर्मका आनद क्यों देखा?
उत्तर—बाल्यावस्थामें रेणुका अत्यन्त चञ्चल थी और अपने पिताके भवनमें रहती थी तोभी प्रत्येक कार्य चचलपनेके साथ करतीथी, एक दिन बहुतसी सखियोंको सग लेकर स्नान करनेके लिये एक नदीपर गई, एक वृद्ध चिडिया अपने प्रिय पति पक्षीके सग विहार कररही थी उसको देखकर रेणुका बहुत हँसी तव चिडियाने अत्यन्त कुपित होकर शाप दिया कि, हे दुष्टिनी! मैं तो अपने पतिके साथ रमण करती हूँ परतु तू वृद्धावस्थामें और दूसरे पुरुषके संग क्रीडा करेगी, सब क्रीडाओंका मूल आँखोंसे देखना है सो क्रीडा तू करेगी इसलिये रेणुकाने वृद्धवस्थामें पाप किया और कुछ दूसरा अन्याय नहीं किया ॥

माँगो। तब परशुरामजीने यह वरदान चाहा कि, हमारे भ्राता और माता फिर जी जाय ? और यह इस बातको भी भूलजायँ कि, हमने इनको मारा है ॥ ७ ॥ वैसेही जमदग्निमुनिने वर देकर कहा कि " ऐसाही हो " वैसेही इन मरे हुओंमें प्राण आगया और जैसे सोयाहुआ पुरुष नींदसे उठ बैठता है ? वैसेही यह सब उठ बैठे ॥ हे राजन् ! यह शंका मत करना कि, परशुरामने ऐसा निन्दित कर्म क्यों किया ? यह परशुरामजी अपने पिताके तपबलको भलीभाँति जानते थे ! इसीलिये उन्होंने अपने सुहृदोंको मारडाला था ॥ ८ ॥ हे महाराज ! इधर कार्त्तवीर्य्यार्जुनके दश हजार पुत्र परशुरामजीके वीर्यसे पराभव पाय अपने पिताके वधको याद करके कहींभी सुख स्वच्छन्दता पानेकेलिये समर्थ नहीं हुए ॥ ९ ॥ एक समय

उत्तस्थुस्ते कुशलिनो निद्रापाय इवांजसा ॥ पितुर्विद्वांस्तपोवीर्यं रामश्चक्रे सुहृद्वधम् ॥८॥ येऽर्जुनस्य सुता राजन्स्मरंतः स्वपितुर्वधम् ॥ रामवीर्यपराभूता लेभिरे न शर्म क्वचित् ॥ ९ ॥ एकदाऽऽश्रमतो रामे सभ्रातरि वनं गते ॥ वैरं सिसाधयिषवो लब्धच्छिद्रा उपागमन् ॥ १० ॥ दृष्ट्वाग्न्यगार आसीनमावेशितधियं मुनिम् ॥ भगवत्युत्तमश्लोके जघ्नुस्ते पापनिश्चयाः ॥ ११ ॥ याच्यमानाः कृपणया राममात्राऽतिदारुणाः ॥ प्रसह्य शिर उत्कृत्य निन्युस्ते क्षत्रबधवः ॥ १२ ॥ रेणुका शोकदुःखार्ता निघ्नंत्यात्मानमात्मना ॥ रामरामेहि तातेति विचुक्रोशोच्चकैः सती ॥ १३ ॥

परशुरामजी भ्राताओंसहित वनको गये थे। तब कार्तवीयार्ज्जुनके यह सब पुत्र अवसर पाय पिछला वैर लेनेकी इच्छासे परशुरामजीके आश्रममें आये ॥१०॥ इन सबने वहाँ आकर देखा कि, परशुरामजीके पिता जमदग्निमुनि भगवान्‌में चित्त लगाये हुए अग्निशालामें बैठे हुए हैं। यह अवसर पाय इन पापात्माओंने उसी समय इन मुनिको मार डाला ॥ ११ ॥ परशुरामजीकी माता रेणुका अपने पतिको मराहुआ देख अतिदीन हो अपने पतिके प्राणोंकी भिक्षा चाहने लगी परन्तु तोभी इन निठुर क्षत्रियोंको दया न आई और बलपूर्वक रेणुकाके केश पकड़कर ले गये ॥ ॥ १२ ॥ तब परशुरामजीकी माता पतिशोकसे आर्त हो अपनी छाती पीटती हुई "हा राम ! हा राम ! ! हा तात ! हा तात ! ! " कह बड़े जोरसे रोने और

विलाप करने लगी ॥१३॥ दूरसे "हा राम !" की पुकार और आर्त वाणी सुनकर वीर्यवान् परशुरामजी भ्राताओंसहित अति शीघ्र अपने आश्रममें आये और वहां देखा कि, पिता मृतक हुए पडे हैं ॥१४॥ पिताको मृतक देख सब भाइयोंको ऐसा दुःख,शोक, क्रोध, झूँझलाइट और पीडा उत्पन्न हुई कि, सबके वेगसे सब मोहितसे होगये इसके उपरान्त महात्मा परशुरामजी "हा तात ! हा साधो ! हा धार्मिक !" हमको छोड़कर आप स्वर्गको चलेगये ॥ १५॥ इस प्रकार विलाप करनेलगे । और पिताके मृतक देहको अपने भाइयोंके निकट रखकर भयंकर परशा लिये मनमें विचारने लगे कि, अब हम क्षत्रियोंके वंशको ध्वंस करदेंगे ॥ १६ ॥ हे राजन् ! परशुरामजीने अतिशीघ्र माहिष्मती पुरीमें जाय उसके बीचमें

तदुपश्रुत्य दूरस्थो हा रामेत्यार्तवत्स्वनम् ॥ त्वरयाऽऽश्रममासाद्य ददृशे पितरं हतम् ॥ १४ ॥ तद्दुःखरोषामर्षार्तिशोकवेगविमोहितः ॥ हा तात साधो धर्मिष्ठ त्यक्त्वाऽस्मान्स्वर्गतो भवान् ॥१५ ॥ विलप्यैवं पितुर्देहं निधाय भ्रातृषु स्वयम् ॥ प्रगृह्य परशुं रामः क्षत्रांताय मनो दधे ॥ १६ ॥ गत्वा माहिष्मतीं रामो ब्रह्मघ्नं विहतश्रियम् ॥ तेषां स शीर्षभी राजन्मध्ये चक्रे महागिरिम् ॥ १७ ॥ तद्रक्तेन नदीं घोरामब्रह्मण्यभयावहाम् ॥ हेतुं कृत्वा पितृवधं क्षत्रे मंगलकारिणि ॥ १८ ॥ त्रिस्सप्तकृत्वः पृथिवीं कृत्वा निःक्षत्रियां प्रभुः ॥ स्यमंतपंचके चक्रे शोणितोदान्ह्रदान्नव ॥ १९ ॥ पितुः कायेन संधाय शिर आदाय बर्हिषि ॥ सर्वदेवमयं देवमात्मानमयजन्मखैः ॥ २० ॥

अर्ज्जुनपुत्रोंके मस्तक काट काटकर एक बडा भारी पर्वत बनाया ॥ १७ ॥ जब वह सहस्राऽर्ज्जुनके पुत्र ब्रह्महत्या कर आये थे ! तबहीं इस माहिष्मती पुरीकी शोभा जाती रही थी । मध्यस्थानमें मुण्डमय पर्वतके होनेसे वह पुरी औरभी भयानक हो गई। फिर तेजस्वी परशुरामजीने उस कार्तवीर्याज्र्जुनके पुत्रोंके रुधिरसे एक नदी उत्पन्न की, वह नदी ब्रह्मद्वेषियोंको अत्यन्त भयकी देनेवाली हुई ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त क्षत्रियजातिको अन्यायके वश हुआ देख पिताके वधका हेतु कर परशुरामजीने *इक्कीसवार पृथ्वीको क्षत्रियहीन किया और स्यमन्तपञ्चकस्थानमें रुधिरके नौ कुण्ड भरदिये ॥ १९ ॥ उसके पीछे परशुरामजीने अपने पिताका शिर उनकी देहसे लगाय, कुशोंके ऊपर रख विविध

* प्रश्न–परशुरामजीने इक्कीसवार क्षत्रियोंको क्यों मारा था. । —उत्तर–रेणुकाने सहस्राऽर्ज्जुनके पुत्रोंकी दुष्टता देख दुःखके मारे इक्कीस वार अपनी छातीको कूटा था इसलिये महात्मा परशुरामजीने इक्कीस बार क्षत्रियोंका नाश किया ॥

यज्ञोंसे सर्व देवमय आत्मा ईश्वरकी पूजा की ॥ २० ॥ उस यज्ञमें होताको पूर्वदिशा, ब्रह्माको दक्षिणदिशा, अध्वर्य्युको पश्चिमदिशा और उद्गाताको उत्तरदिशा दक्षिणामें देदी । अवान्तर दिशायें और दूसरे ऋत्विक् लोकोंको देदीं मध्यस्थल कश्यपजीको दान करदिया । फिर उपद्रष्टाको आर्यावर्त देश दक्षिणामें देकर सभासदोंकोभी यथायोग्य भूमि दक्षिणामें देदी ॥ २१ ॥ २२ ॥ उसके पीछे महानदी सरस्वतीमें जाकर यज्ञान्त स्नान कर अनन्तपापोंको दूरकर बादल रहित सूर्यके समान आकाशमें विराजमान होने लगे ॥ २३ ॥ इस ओर महामुनि जमदग्नि परशुरामजीसे पूजित होनेके कारण स्मृतिही जिसका शरीर है ऐसे अपने शरीरको प्राप्तकर सप्तर्षि मण्डलमें जाय सप्तऋषि हुये ॥ २४ ॥ हे राजन्! कमललोचन जमदग्निके

ददौ प्राचीं दिशं होत्रे ब्रह्मणे दक्षिणां दिशम् ॥ अध्वर्यवे प्रतीचीं वै उद्गात्रे उत्तरां दिशम् ॥ २१ ॥ अन्येभ्योऽवांतरदिशः कश्यपाय च मध्यमाम् ॥ आर्यावर्तमुपद्रष्ट्रे सदस्येभ्यस्ततः परम् ॥ २२ ॥ ततश्चावभृथस्नानविधूताशेषकिल्बिषः ॥ सरस्वत्यां ब्रह्मनद्यां रेजे व्यभ्र इवांशुमान् ॥ २३ ॥ स्वदेहं जमदग्निस्तु लब्ध्वा संज्ञानलक्षणम् ॥ ऋषीणां मंडले सोऽभूत्सप्तमो रामपूजितः ॥ २४ ॥ जामदग्न्योऽपि भगवान् रामः कमललोचनः ॥ आगामिन्यंतरे राजन्वर्तयिष्यति वै बृहत् ॥ २५ ॥ आस्तेऽद्यापि महेंद्राद्रौ न्यस्तदंडः प्रशांतधीः ॥ उपगीयमानचरितः सिद्धगंधर्वचारणैः ॥ २६ ॥ एवं भृगुषु विश्वात्मा भगवान्हरिरीश्वरः॥ अवतीर्य परं भारं भुवोऽहन्बहुशो नृपान् ॥ २७ ॥ गाधेरभून्महातेजाः समिद्ध इव पावकः ॥ तपसा क्षात्रमुत्सृज्य यो लेभे ब्रह्मवर्चसम् ॥ २८ ॥

सुत भगवान् परशुरामजीभी आगामी मन्वन्तरमें वेदका प्रचार करेंगे अर्थात् वहभी वेदका प्रचार करनेवाले सप्तर्षियोंमेंसे एक होंगे ॥ २५ ॥ वह परशुरामजी दण्ड छोड शान्त चित्तसे अबतक महेन्द्र पर्वतपर विराजमान हैं। सिद्ध चारण और गंधर्वगण सदा उनके विचित्र चरित्रको गाया करते हैं ॥२६॥ हे राजन् ! इस प्रकारसे भगवान् विश्वात्मा ईश्वर हरिने भृगुकुलमें अवतार ले अनेकवार क्षत्रियोंका संहार कर भूमिका भार उतार दिया ॥ २७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् । अब आगे सुनो । गाधिके प्रकाशमान अग्नितुल्य महातेजस्वी विश्वामित्रजी उत्पन्न हुए ।

हे राजन् ! यह तपके प्रभावसे क्षत्रीपन छोड़ ब्राह्मण होगये ॥ २८ ॥ हे महाराज ! इन तेजस्वी विश्वामित्रजीके एक शत पुत्र उत्पन्न हुए तिनमें यद्यपि केवल मध्यमपुत्रका नाम मधुच्छन्द था, तोभी सब पुत्रही मधुच्छन्दस कहे जाते थे ॥ २९ ॥ महर्षि विश्वामित्रजीने अजीगर्त्तके पुत्र शुनःशेपको भृगुवंशीय देवरात नामक पुत्र करके अपने सब पुत्रोंसे कहा था कि, तुम सब इनको अपना बड़ा भाई समझना ॥ ३० ॥ हे राजन् ! इस शुनःशेपके पिता अजीगर्त्तने महाराजा हरिश्चन्द्रके यज्ञमें पशु बनानेके लिये मध्यम समझ, ममता छोड़ बेचदिया था परन्तु यह पुरुषपशु ( शुनःशेप ) प्रजेशादि वरुणादि देवता लोगोकी स्तुति करके पाशबंधनसे छूट गया ॥ ३१ ॥ वह देवतालोगोंको रात ( प्रदत्त ) होनेसे गाधिवंशमें

विश्वामित्रस्य चैवासन्पुत्रा एकशतं नृप ॥ मध्यमस्तु मधुच्छन्दा मधुच्छंदस एव ते ॥ २९ ॥ पुत्रं कृत्वा शुनश्शेपं देवरातं च भार्गवम् ॥ आजीगर्तं सुतानाह ज्येष्ठ एष प्रकल्प्यताम् ॥ ३० ॥ यो वै हरिश्चंद्रमखे विक्रीतः पुरुषः पशुः ॥ स्तुत्वा देवान्प्रजेशादीन्मुमुचे पाशबंधनात् ॥ ३१ ॥ यो रातो देवयजने देवैर्गाधिषु तापसः ॥ देवरात इति ख्यातः शुनश्शेपः स भार्गवः ॥ ३२ ॥ ये मधुच्छंदसो ज्येष्ठाः कुशलं मेनिरे न तत् ॥ अशपत्तान्मुनिः क्रुद्धो म्लेच्छा भवत दुर्जनाः ॥ ३३ ॥ स होवाच मधुच्छंदाः सार्धं पंचाशता ततः ॥ यन्नो भवान्संजानीते तस्मिंस्तिष्ठामहे वयम् ॥ ३४ ॥ ज्येष्ठं मंत्रदृशं चक्रुस्त्वामन्वञ्चो वयं स्म हि ॥ विश्वामित्रः सुतानाह वीरवंतो भविष्यथ ॥ ये मानं मेऽनुगृह्णंतो वीरवंतमकर्त माम् ॥ ३५ ॥

देवरात नामसे प्रसिद्ध हुआ। परन्तु भृगुवंशमें उसका नाम शुनःशेप था ॥ ३२ ॥ विश्वामित्रके मधुच्छन्द नामक जो पचास पुत्र बड़ेथे, उन्होंने शुनःशेपको बड़ा माननेमें अपना भला न समझा, इसलिये क्रोधित होकर विश्वामित्रजीने अपने पुत्रोको यह शाप दिया कि, तुम अतिदुर्जन हो आजसे म्लेच्छ होजाओगे ॥ ३३ ॥ इसके उपरान्त मध्यमपुत्र मधुच्छन्दने अपने पचास छोटे भाइयोके साथ पिताके पास आनकर कहा कि "आप हमारे पिता हैं" हमको बडाई अथवा छुटाई जिसकी भी आज्ञा देंगे हम वही स्वीकार करेंगे ॥ ३४ ॥ कहकर इन्होंने मंत्रदर्शी शुनःशेपको अपना बड़ा भ्राता बनाया और सब एकवचन होकर बोले कि "हम सबही तुम्हारे अनुगामी अर्थात् छोटे भाई हुए" यह सुनकर

विश्वामित्रजी प्रसन्न हो अपने इन पुत्रोंसे बोले कि, तुमने हमारे मानको रखकर हमको पुत्रवान् किया इससे हमको बहुत सन्तोष हुआ और हम सन्तुष्ट होकर तुमको यह वर देते हैं कि, तुम लोग पुत्रवान् होगे ॥ ३५ ॥ हे कुशिकगण ! यह देवरात भी तुम्हारा कौशिक गोत्री है; क्योंकि यह हमारा पुत्र हुआ है। इसलिये तुम इसके अनुगामी होओ। हे राजन् ! इन पुत्रोंके अतिरिक्त विश्वामित्रजीके अष्टक, हारीत, जय, क्रतुमदादि औरभी अनेक पुत्र हुए थे ॥ ३६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे पाण्डुनन्दन ! इस प्रकार अनुगृहीत हुए और एक पुरुषको पुत्र मानलेनेसे विश्वामित्रके पुत्रोंसे कौशिक अनेक प्रकारका होगया अर्थात् कुछ अभिशप्त और कुछेक प्रवरान्त प्राप्त हुए। बस देवरातको सबसे बड़ा माननेहीका यह

एष वः कुशिका वीरो देवरातस्तमन्वित ॥ अन्ये चाष्टकहारीतजयक्रतुमदादयः ॥ ३६ ॥ एवं कौशिकगोत्रं तु वैश्वामित्रः पृथग्विधम् ॥ प्रवरांतरमापन्नं तद्धि चैवं प्रकल्पितम् ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे परशुरामकृतक्षत्रवधविश्वामित्रान्वययोर्वर्णनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ यः पुरूरवसः पुत्र आयुस्तस्याभवन्सुताः ॥ नहुषः क्षत्रवृद्धश्च रजी रंभश्च वीर्यवान् ॥ १ ॥ अनेना इति राजेन्द्र शृणु क्षत्रवृधोऽन्वयम् ॥ क्षत्रवृद्धसुतस्यासन्सुहोत्रस्यात्मजास्त्रयः ॥ २ ॥ काश्यः कुशो गृत्समद इति गृत्समदादभूत ॥ शुनकश्शौनको यस्य बह्वृचप्रवरो मुनिः ॥ ३ ॥ काश्यस्य काशिस्तत्पुत्रो राष्ट्रो दीर्घतमाः पिता ॥ धन्वंतरिर्दैर्घ्यतम आयुर्वेदप्रवर्तकः ॥ ४ ॥

बीज हुआ ॥ ३७ ॥ इतिश्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां परशुरामचारितवर्णनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ दोहा—सत्रहमें पुरूरवाको, ज्येष्ठ पुत्र भयो आय। ताके पाँचो सुतनको, सकल वंश कहो गाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोलेकि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! पुरूरवाके * आयु नामक जो पुत्र हुआथा उसके पाँच पुत्र हुए नहुष,क्षत्रवृद्ध,रजि, रम्भ और अनेना इनके नाम थे। उनमें क्षत्रवृद्धके वंशका वृत्तान्त अब कहताहूं तुम श्रवण करो॥ १ ॥ २ ॥ क्षत्रवृद्धके पुत्र सुहोत्र,सुहोत्रके काश्य, कुश और गृत्समद यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए तिनमेंसे गृत्समदके शुनक उत्पन्न हुआ। उस शुनकसे ऋग्वेदियोमें श्रेष्ठ शौनक मुनि हुए॥ ३ ॥ काश्यका पुत्र काशी,उसका पुत्र राष्ट्र और बेटा तिसका दीर्घतमा, दीर्घतमाके पुत्र धन्वन्तरी

* इस स्थानमें श्रीकृष्णावतारका प्रस्ताव करनेके लिये संक्षेपसे वंशका वर्णन किया जाता है। जिसके वंशमें स्वय भगवान् अवतार लेंगे। इस वंशका वर्णन पीछेसे विस्तार सहित किया जायगा। इसलिये पुरूरवाके पाँच पुत्रोंमेंसे छोटे पुत्रका वर्णन करके अब ज्येष्ठके वंशका वर्णन करते हैं ॥

हुए कि, जिन्होंने आयुर्वेदका प्रचार किया यह धन्वन्तरि यज्ञभोगी भगवान्के अंश स्मरण करतेही रोग क्लेशका भय नाश करते हैं इन धन्वन्तरि जीका पुत्र केतुमान, केतुमानका पुत्र भीमरथ ॥ ४ ॥ ५ ॥ उससे दिवोदासकी उत्पत्ति हुई इनके पुत्र द्युमान जो कि, प्रतर्दन भी कहाये जाते थे। और शत्रुजित, वत्स, ऋतध्वज और कुवलयाश्व भी यही कहाते थे इस द्युमानके अलर्कादि अनेक पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ६ ॥ उनमेंसे अलर्कने साठ सहस्र साठसौ अर्थात् छासठ ( ६६००० ) सहस्रवर्षतक युवा अवस्था रखकर राज्यभोग किया था। हे राजन् ! अलर्कके अतिरिक्त किसी युवाने इतने कालतक पृथ्वीका भोग नहीं किया ॥ ७ ॥ इस अलर्कसे संतति नामवाले राजाकी उत्पत्ति हुई, उसका पुत्र सुनीथ,

यज्ञभुग्वासुदेवांशस्स्मृतमात्रार्तिनाशनः ॥ तत्पुत्रः केतुमानस्य जज्ञे भीमरथस्ततः ॥ ५ ॥ दिवोदासो द्युमांस्तस्मा त्प्रतर्दन इति स्मृतः ॥ स एव शत्रुजिद्वत्स कृतध्वज इतीरितः ॥ तथा कुवलयाश्वेति प्रोक्तोऽलर्कादयस्ततः ॥ ६ ॥ षष्टिवर्षसहस्राणि षष्टिवर्षशतानि च ॥ नालर्कादपरो राजन्मेदिनीं बुभुजे युवा ॥ ७ ॥ अलर्कात्संततिस्तस्मात्सुनी थोऽथ सुकेतनः ॥ धर्मकेतुः सुतस्तस्मात्सत्यकेतुरजायत ॥ ८ ॥ धृष्टकेतुः सुतस्तस्मात्सुकुमारः क्षितीश्वरः ॥ वीतिहो त्रस्य भर्गोऽतो भार्गभूमिरभून्नृपः ॥ ९ ॥ इतीमे काशयो भूपाः क्षत्रवृद्धान्वयायिनः ॥ रंभस्य रभसः पुत्रो गंभीरश्चा क्रियस्ततः ॥ १० ॥ तस्य क्षेत्रे ब्रह्म जज्ञे शृणु वंशमनेनसः ॥ शुद्धस्ततः शुचिस्तस्मात्त्रिककुद्धर्मसारथिः ॥ ११ ॥

सुनीथका पुत्र निकेतन, निकेतनका पुत्र धर्मकेतु और धर्मकेतुसे सत्यकेतुने जन्मग्रहण किया ॥ ८ ॥ सत्यकेतुके पुत्र धृष्टकेतु, उसके कुमार उत्पन्न हुए। उनका पुत्र वीतिहोत्र, इनके सुतभर्ग और इनके पुत्र भार्गभूमि हुए ॥ ९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! यह सब नरेश काशिवंशीय हुये यह काशिके परदादा क्षत्रवृद्ध वंशके अनुगामी थे हे परीक्षित् ! अब रम्भके वंशका वर्णन करते हैं आप सावधान हो चित्त लगाय सुनिये। रम्भका पुत्र रभस, उसका पुत्र गम्भीर उससे अक्रियकी उत्पत्ति हुई ॥ १० ॥ अक्रियका पुत्र ब्रह्मवित् हुआ। अब अनेनाके

वंशका वर्णन करते हैं अनेनाका पुत्र शुद्ध हुआ उसके शुचि उत्पन्न हुआ । शुचिके त्रिककुद, उनसे धर्मसारथि ॥ ११ ॥ इसके पुत्र शान्तरय जो कि, बड़े जितेन्द्रिय और ज्ञानी थे । इसलिये उन्होंने कोई पुत्रभी उत्पन्न नहीं किया हे महाराज ! रजिके अत्यन्त बलशाली पांच सौ(५००) पुत्र हुए ॥ १२ एक समय जब देवतालोगोंने प्रार्थना की तब इस रजिने दैत्योंका संहार करके इन्द्रपुरी देवतालोगोंको देदी देवताओंने राजा रजिको पुनः लौटाकर देदी ॥ १३ ॥ राजा रजिकी मृत्यु होनेपर देवराज इन्द्रने जब उनके पुत्रोंसे स्वर्गपुरी मांगी, तब उनके पुत्रोंने नहीं दी । और

ततश्शांतरयो जज्ञे कृतकृत्यः स आत्मवान् ॥ रजेः पंचशतान्यासन्पुत्राणाममितौजसाम् ॥ १२ ॥ देवैरभ्यर्थितो दै
त्यान्हत्वेंद्रायाददाद्दिवम् ॥ इंद्रस्तस्मै पुनर्दत्त्वा गृहीत्वा चरणौ रजेः ॥१३॥ आत्मानमर्पयामास प्रह्लादाद्यरिशंकितः॥ पि
तर्युपरते पुत्रा याचमानाय नो ददुः॥१४॥त्रिविष्टपं महेंद्राय यज्ञभागान्समाददुः ॥ गुरुणा हूयमानेऽग्नौ बलभित्तनयात्र
जेः ॥ १५ ॥ अवधीद् भ्रंशितान्मार्गान्न कश्चिदवशेषितः॥ कुशात्प्रतिः क्षात्रवृद्धात्संजयस्तत्सुतो जयः ॥ १६ ॥ ततः
कृतः कृतस्यापि जज्ञे हर्यवनो नृपः ॥ सहदेवस्ततोऽहीनो जयसेनस्तु तत्सुतः ॥ १७ ॥

आपही स्वर्गपति होकर यज्ञका भाग लेनेलगे इसीलिये देवगुरु बृहस्पतिजीने रजिके पुत्रोंकी बुद्धिका नाश करनेके लिये अभिचार विधानसे अग्निमें होम किया ॥ १४ ॥ १५ ॥ उससे शीघ्रही रजिके सब पुत्र नीतिमार्गसे भ्रष्ट होगये । और फिर देवराज इन्द्रने सरलतासे उन सबको मारडाला, कोई शेष न रहा * हे राजन् ! क्षत्रवृद्धका पोता कुश, उसका पुत्र प्रति, प्रतिका पुत्र संजय, संजयका पुत्र जय ॥ १६ ॥ जयका पुत्र कृत और उसका पुत्र हर्यवन राजा हुआ हर्यवन राजाका पुत्र सहदेव उसका पुत्र अहीन और अहीनका पुत्र जयसेन हुआ ॥ १७ ॥

* शंका—बृहस्पतिजी अग्निमें किस वस्तुका होम करते थे ? जिस बीजके होमके प्रतापसे रजिराजाके पुत्रोंको इन्द्रने मारडाला ?
उत्तर—रक्षा करनेवाले जो परमरक्षक बृहस्पतिजी थे, सो राजा रजिके पुत्रोंको तेज मन्त्रसे अग्निमें होम करते थे, इसीकारण राजा रजिके तेजहीन होगये, तब राजा रजिके पुत्रोंको इन्द्रने मारडाला ॥

जयसेनका पुत्र संस्कृति उनका पुत्र जय, जयके क्षत्रधर्म और क्षत्रधर्मके महारथ हुआ यह सब भूपाल क्षत्रवृद्धके वंशमें उत्पन्न हुये थे। अब आगे नहुषसे वंशका वृत्तान्त हम तुमसे वर्णन करते हैं तुम चित्त लगाय सावधान होकर श्रवण करो ॥ १८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां क्षत्रवृद्धवंशानुवर्णनं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ दोहा—अट्ठारहमें नहुष सुत, भयो ययाति जुझार। षट पुत्र तिनके भये, तिनमें छोट उदार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! जैसे शरीरके छः इन्द्रियें होती हैं, इसी प्रकारसे नहुष राजाके यति–ययाति–संयाति–आयति–वियति और कृति नामक छः (६) पुत्र उत्पन्न हुए ॥ १ ॥ इनमेंसे यति राजाका परिणाम अर्थात् राज्यको अनर्थका हेतु जान गया था। इसलिये पिताके राज्य

संस्कृतिस्तस्य च जयः क्षत्त्रधर्मा महारथः ॥ क्षत्त्रवृद्धान्वया भूपाः शृणु वंशं च नाहुषात् ॥ १८ ॥ इति श्रीमद्भा० म० नव० चंद्रवं० क्षत्त्रवृद्धवंशा० सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ यतिर्ययातिः संयातिरायतिर्वियतिः कृतिः ॥ षडिमे नहुषस्यासन्निन्द्रियाणीव देहिनाम् ॥ १ ॥ राज्यं नैच्छद्यतिः पित्रा दत्तं तत्परिणामवित् ॥ यत्र प्रविष्टः पुरुष आत्मानं नावबुध्यते ॥ २ ॥ पितरि भ्रंशिते स्थानादिन्द्राण्या धर्षणाद्द्विजैः ॥ प्रापितेऽजगरत्वं वै ययातिरभवन्नृपः ॥ ३ ॥ चतसृष्वादिशद्दिक्षु भ्रातॄन्भ्राता यवीयसः ॥ कृतदारो जुगोपोर्वीं काव्यस्य वृषपर्वणः ॥ ४ ॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मर्षिर्भगवान्काव्यः क्षत्रबन्धुश्च नाहुषः ॥ राजन्यविप्रयोः कस्माद्विवाहः प्रतिलोमकः ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा दानवेंद्रस्य शर्मिष्ठा नाम कन्यका ॥ सखीसहस्रसंयुक्ता गुरुपुत्र्या च भामिनी ॥ ६ ॥

देनेपर इसने राज्यग्रहण नहीं किया, क्योंकि राज्यकार्यमें लगा हुआ पुरुष अपने आत्माको नहीं जानता है ॥ २ ॥ इससे इन्द्राणीके ऊपर ढिठाईका व्यवहार करनेके हेतु पिता (नहुष) के स्वर्गभ्रष्ट और अगस्त्यादि विप्रोंके शापसे अजगर होनेपर मध्यम पुत्र ययातिही राजा हुआ था ॥ ३ ॥ राजा ययातिने राजगद्दीपर बैठ अपने चार छोटे भाइयोंको चारों दिशाओंमें राज्य करनेकी आज्ञा देदी व आप शुक्राचार्य और वृषपर्वाकी दो कन्याओंसे विवाह कर पृथ्वीकी रक्षा करने लगा ॥ ४ ॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन्! भगवान् शुक्राचार्यजी ब्रह्मर्षि और नहुषपुत्र ययाति क्षत्रिय था। सो यह ब्राह्मण क्षत्रियका प्रतिलोम विवाह कैसे हुआ था? ॥ ५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! ईश्वरकी इच्छासे प्रतिलोम विवाह दोषदायी

नहीं है। एकसमय दानवराज वृषपर्वाकी शर्मिष्ठा नामक कन्या सहस्र सखी और गुरुकी कन्या देवयानीके साथ पुरके समीपही एक उद्यानमें विहार करनेको गई। यह उपवन अत्यन्त मनोहर था। वृक्ष फूलोंके भारसे झुकेहुए थे। और वहाँ निकटही एक नलिनीकी रेतीमें भ्रमरगण कलवाणीसे गान कर रहे थे ॥ ६ ॥ ७ ॥ शर्मिष्ठाने सखियोंके साथ घूमते घूमते बागमें एक सरोवर देखा। यह सब कन्यायें किनारेपर अपने वस्त्र उतार परस्पर जलको उड़ायकर एक दूसरेके ऊपर जल डाल खेल करनेलगीं ॥८॥ उसी समय अचानक देवताओंमें श्रेष्ठ श्रीमहादेवजी पार्वतीके साथ नंदीश्वर पर चढे इस ओरको आये। यह इनको देखकर सब कन्यायें अत्यन्त लज्जित हो झटपट सरोवरसे बाहर निकलकर अपने वस्त्र पहरने लगीं ॥९॥

देवायान्या पुरोद्याने पुष्पितद्रुमसंकुले ॥ व्यचरत्कलगीतालिनलिनीपुलिनेऽबला ॥ ७ ॥ ता जलाशयमासाद्य कन्याः कमललोचनाः ॥ तीरे न्यस्य दुकूलानि विज॒ः सिंचतीर्मिथः ॥ ८ ॥ वीक्ष्य व्रजतं गिरिशं सह देव्या वृषस्थितम् ॥ सहसोत्तीर्य वासांसि पर्यधुर्व्रीडिताः स्त्रियः ॥ ९ ॥ शर्मिष्ठाऽजानती वासो गुरुपुत्र्याः समव्ययत् ॥ स्वीयं मत्वा प्रकुपिता देवयानीदमब्रवीत् ॥ १० ॥ अहो निरीक्ष्यतामस्या दास्याः कर्म ह्यसांप्रतम् ॥ अस्मद्धार्यं धृतवती शुनीव हविरध्वरे ॥११॥ यैरिदं तपसा सृष्टं मुखं पुंसः परस्य ये ॥ धार्यते यैरिह ज्योतिः शिवः पंथाश्च दर्शितः ॥ १२ ॥ यान्वदंत्युपतिष्ठंते लोकनाथाः सुरेश्वराः ॥ भगवानपि विश्वात्मा पावनः श्रीनिकेतनः ॥ १३ ॥ वयं तत्रापि भृगवः शिष्योऽस्या नः पिताऽसुरः ॥ अस्मद्धार्यं धृतवती शूद्रो वेदमिवासती ॥ १४ ॥

घबडाहटके मारे भूलमें गुरुकन्याके वस्त्र शर्मिष्ठाने अपने समझकर पहर लिये। यह देख देवयानी अति क्रोधित होकर बोली॥१०॥अरे इस दासीका अन्याय कर्म तो देखो जिस प्रकार कुतिया यज्ञके हविको खाजातीहै। वैसेही इस दुष्टाने मेरे पहरनेके कपडे पहर लिये ॥११॥ देखो जिन ब्राह्मणोंने तपस्या करके इस जगतकी उत्पत्ति की है, जो लोग परमपुरुषके मुख अर्थात् ब्रह्ममुखसे उत्पत्तिके हेतु सर्व श्रेष्ठ हैं। जो कि, ब्रह्मको धारण कियेहुये हैं जिन्होंने वेदका शुभ मार्ग बताया है। और सब लोकोंके नाथ सुरेश्वरगणभी और भगवान् विश्वात्मा पावन श्रीनिवासभी जिनकी पूजा किया करते हैं ॥ १२ ॥ १३ ॥ वह ब्राह्मणजाति सहजसेही माननीय है। और उनमें फिर हम महाप्रभावशाली भृगुवंशमें उत्पन्न हुई हैं। इस दासीका पिता

जो असुर है। वह भी हमारे पिताका शिष्य है। इस असत्यनकी चाल तो देखो कि, इसने हमारे पहरनेके वस्त्र पहर लिये हैं। जैसे शूद्रजाति वेदोंको धारण करे ॥१४॥ हे राजन्! जब गुरुकन्या देवयानीने इस प्रकार तिरस्कार किया। तब शर्मिष्ठा धर्षित हुई सर्पिणीकी समान बारम्बार लम्बे लम्बे श्वास लेने लगी। और क्रोधके मारे होठ चबाय चबायकर कहने लगी कि ॥ १५ ॥ अरी भिखमंगी! अपने आचरणको विना जानेही कटुवचन कहने लगी। काककी समान क्या तुम हमारे गृहका सुख नहीं देखती रहती हो ? ॥ १६ ॥ हे महाराज परीक्षित! इस प्रकारसे कठोर वचनभी गुरुकन्या देवायानीको कहकर शर्मिष्ठाका क्रोध शान्त नहीं हुआ, बरन् इसके वस्त्र उतार नङ्गीकर एक कुएमें धक्का देदिया ॥१७॥ देवयानीको

एवं शपंतीं शर्मिष्ठा गुरुपुत्रीमभाषत ॥ रुषा श्वसंत्युरगीव धर्षिता दष्टदच्छदा ॥ १५॥ आत्मवृत्तमविज्ञाय कत्थसे बहु भिक्षुकि ॥ किं न प्रतीक्षसेऽस्माकं गृहान्बलिभुजो यथा ॥ १६ ॥ एवंविधैः सुपरुषैः शप्त्वाचार्यसुतां सतीम् ॥ शर्मिष्ठा प्राक्षिपत्कूपे वास आदाय मन्युना ॥ १७ ॥ तस्यां गतायां स्वगृहं ययातिर्मृगयां चरन् ॥ प्राप्तो यदृच्छया कूपे जलार्थी तां ददर्श ह ॥१८॥ दत्त्वा स्वमुत्तरं वासस्तस्यै राजा विवाससे ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिमुज्जहार दयापरः ॥ १९ ॥ तं वीरमाहौशनसी प्रेमनिर्भरया गिरा ॥ राजंस्त्वया गृहीतो मे पाणिः परपुरंजय ॥ २० ॥ हस्तग्राहोऽपरो मा भूद् गृहीतायास्त्वया हि मे ॥ एष ईशकृतो वीर संबंधो नौ न पौरुषः ॥ २१ ॥

कुएमें ढ़केलकर शर्मिष्ठा अपने घरपर चली आई। भाग्यसे शिकार खेलकर घूमते घूमते राजा ययातिभी उस वनमें आय पहुँचे और प्यासके मारे जल भरनेके लिये जैसेही इस कुएँके समीप गये कि, वैसेही उन्होंने देवयानीको कुएमें देखा ॥१८॥ शुक्राचार्यकी कन्याको कुएँमें नङ्गी गिरी हुई देखकर राजाको अत्यन्त दया आई और तत्काल अपना दुपट्टा राजाने उसे पहरनेको देदिया और अपने हाथसे उसका हाथ पकडकर उस दयावान् राजाने उसको कुएँसे बाहर निकाल लिया ॥१९॥ देवयानी कुएँसे निकलकर प्रेम भरे वचन राजा ययातिसे बोली हे महाराज! आपने अनुग्रह करके हमारा हाथ पकडा है ॥ २० ॥ अब यही प्रार्थना है कि, जिस हाथको एकबार आपने मेरा पाणिग्रहण किया।

उसको कोई दूसरा ग्रहण न करने पावे ॥ २१ ॥ हे वीर ! यद्यपि प्रतिलोम विवाह ठीक नहीं तोभी मैं कुएमें डूबकर मरती थी इसी अवसरपर आपका दर्शन हुआ तब हमारा दोनों जनोंका यह बानक परमेश्वरने बनाया है । यह किसी पुरुषका बनाया नहीं है और हे नरेश ! ब्राह्मणके साथ मेरा विवाह नही होगा । क्योंकि पहले मैंने बृहस्पतिके पुत्र कचको शाप दिया था । तब उन्होंने भी हमको शाप दिया था ॥ २२ ॥ शास्त्रके प्रतिकूल और इच्छानुसार न होनेपरभी भाग्यसे प्राप्त हुआ जान और अपने अन्तःकरणको भी उसके प्रति सकाम देख यह निश्चय करके कि, मेरा मन अधर्ममें नहीं प्रवेश करता देवयानीके वाक्य को राजा ययातिने अंगीकार किया ॥२३॥ इसके उपरान्त जब राजा ययाति चलेगये । तब देवयानी

यदिदं कूपमग्नाया भवतो दर्शनं मम ॥ न ब्राह्मणो मे भविता हस्तग्राहो महाभुज ॥ कचस्य बार्हस्पत्यस्य शापाद्य मशपं पुरा ॥ २२ ॥ ययातिरनभिप्रेतं दैवोपहृतमात्मनः ॥ मनस्तु तद्गतं बुद्ध्वा प्रतिजग्राह तद्वचः ॥२३ ॥ गते राजनि सा वीरे तत्र स्म रुदती पितुः ॥ न्यवेदयत्ततः सर्वमुक्तं शर्मिष्ठया कृतम् ॥ २४ ॥ दुर्मना भगवान्काव्यः पौरोहित्यं विगर्हयन् ॥ स्तुवन्वृत्तिं च कापोतीं दुहित्रा स ययौ पुरात् ॥ २५ ॥ वृषपर्वा तमाज्ञाय प्रत्यनीकविवक्षितम् ॥ गुरुं प्रसादयन्मूर्ध्ना पादयोः पतितः पथि ॥ २६ ॥

उस स्थानसे रोती रोती पिताके निकट गई और सब वृत्तान्त निवेदन करदिया । अर्थात् शर्मिष्ठाने जो भिखमंगी कहा था । और कुएमें डालकर जो कुकर्म किया था, यह सब विस्तारपूर्वक इसने अपने पितासे कहा ॥ २४ ॥ यह सुनकर शुक्राचार्यके मनमें बडा दुःख हुआ पुरोहिताईकी निन्दा करते और भिक्षावृत्तिकी प्रशंसा करते यह दैत्यराजकी पुरीसे अपनी कन्यासहित बाहर चले ॥ २५ ॥ यह सुनकर राजा वृषपर्वाने जाना कि, गुरुजी अप्रसन्न होकर देवताओंकी जीतकरेंगे । इसलिये शीघ्रही मार्गमें जायकर उनके चरणोंमें गिर पड़ा । और शिर नवायकर प्रसन्न

१ इसमें यह दृष्टान्त है कि बृहस्पतिके पुत्र कच जब शुक्राचार्य मुनिके निकट मृतसंजीवनी विद्या ग्रहण करतेथे उस समय एक दिन शुक्रकी पुत्री देवयानीने उनके साथ विवाह करना चाहाथा, तब कच बोले कि "तुम हमारी गुरुकन्या होनेसे पूजने योग्य हो" फिर हम किसप्रकारसे तुम्हारा पाणि ग्रहण करें ! तब देवयानीने कुपित हो यह शाप दिया कि, तुम्हारी विद्या प्रभाहीन होगी, तब कचनेभी यह शाप दिया कि "तुम्हारा ब्राह्मणके साथ विवाह नहीं होगा" इसलिये ब्राह्मण हमसे विवाह नहीं कर सकेगा ॥

करने लगा ॥२६॥ एक क्षणभरमें शुक्राचार्यका आधा क्रोध शान्त होगया और वह शिष्यसे बोले कि, हे राजन्! हमारी कन्या जो कुछ कहै सो इस की अभिलाषको तुम पूर्ण करो। क्योंकि हम इस अपनी कन्याको छोड़कर रह नहीं सक्ते ॥ २७ ॥ गुरुजीके यह वचन सुनकर गुरुकन्याकी प्रसन्नता चाहताहुआ राजा वृषपर्व्वा खड़ा रहा। तब देवयानी अपने मनकी बात प्रकाशित करके बोली कि, हमारे पिता जहाँ हमारा विवाह करैं, यह शर्मिष्ठा तुम्हारी कन्या उसी स्थानमें अपनी सब सखियोंके साथ जायकर हमारी दासी होवे ॥२८॥ वृषपर्व्वाने विचारा कि, गुरुजीके चलेजानेसे हमारे ऊपर घोर संकट आन पड़ेगा। और यहाँ रहनेसे हमारे कार्य सिद्ध होंगे। यह सोच विचार राजा वृषपर्व्वाने गुरुकन्या देवयानीके हाथमें सखियों सहित श र्मिष्ठाको सौंपदिया। जब पिताने शर्मिष्ठाको देदिया, तब यह हजार सखियोंके साथ देवयानीकी सेवा करनेलगी ॥ २९ ॥ इसके पीछे दैत्यगुरु शुक्रा

क्षणार्धमन्युर्भगवाञ्शिष्यं व्याचष्ट भार्गवः॥ कामोऽस्याः क्रियतां राजन्नैनां त्यक्तुमिहोत्सहे ॥ २७ ॥ तथेत्यव
स्थिते प्राह देवयानी मनोगतम् ॥ पित्रा दत्ता यतो यास्ये सानुगा यातु मामनु॥ २८॥ स्वानां तत्संकटं वीक्ष्य तदर्थ
स्य च गौरवम् ॥ देवयानीं पर्यचरत्स्त्रीसहस्रेण दासवत् ॥ २९ ॥ नाहुषाय सुतां दत्त्वा सह शर्मिष्ठयोशनाः ॥ तमाह
राजञ्छर्मिष्ठामाधास्तल्पे न कर्हिचित् ॥ ३० ॥ विलोक्यौशनसीं राजञ्छर्मिष्ठा सप्रजां क्वचित् ॥ तमेव वव्रे रहसि
सख्याः पतिमृतौ सती ॥ ३१ ॥ राजपुत्र्यार्थितोऽपत्ये धर्मं चावेक्ष्य धर्मवित् ॥ स्मरञ्छुक्रवचः काले दिष्टमेवाभ्य
पद्यत ॥ ३२ ॥ यदुं च तुर्वसुं चैव देवयानी व्यजायत ॥ द्रुह्यं चानुं च पूरुं च शर्मिष्ठा वार्षपर्वणी ॥ ३३ ॥

चार्यजीने शर्मिष्ठासहित देवयानीका राजा ययातिके साथ विवाह करदिया और भली भाँतिसे कहदिया कि, यद्यपि हम अपनी कन्याके साथ शर्मि ष्ठाभी तुमको देते हैं तो भी तुम किसी समय इसको अपनी शय्यापर न ग्रहण कर सकोगे ॥ ३० ॥ हे महाराज परीक्षित्! किसी समय शर्मिष्ठाने देखा कि देवयानीने स्वामीके सहवाससे परम सुन्दर पुत्र उत्पन्न कियाहै। इसलिये ऋतुकाल आन पहुँचनेपर अपनी सखीके पति ययाति राजाको एकान्तमें बुलाय पुत्र उत्पन्न करनेके लिये प्रार्थना की ॥ ३१ ॥ राजा ययाति अत्यन्त धर्मात्मा थे ऋतुकालमें राजकुमारी शर्मिष्ठासे संतानकेलिये प्रार्थित होकर विचारने लगे कि, इसकी कामना पूरी करनेसे धर्म है। इसलिये शुक्राचार्यजीका वचन स्मरण आनेपरभी उन्होंने दैवप्राप्त पिता ज्ञानसे

शर्मिष्ठाके साथ विहार किया राजा ययातिने धर्म समझकरही शर्मिष्ठाकी प्रार्थना पूर्ण की थी. कुछ कामके वश होकर नहीं की, उसके उपरान्त देवयानीने यदु और तुर्वसु, दो पुत्र उत्पन्न किये और शर्मिष्ठाके गर्भसे द्रुह्यु, अनु और पुरु; इन तीन पुत्रोंने जन्म ग्रहण किया ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ अरे महाराज ! अपने स्वामीसे शर्मिष्ठाके गर्भकी उत्पत्ति जानकर देवयानी अभिमानसे परिपूर्ण होगई और क्रोधके मारे मूर्च्छितसी हो तत्काल पिताके घरको चलीगई ॥३४॥ हे राजन् ! राजा ययाति अत्यन्त कामीथे वह प्यारीका क्रोध देखकर विनती करके प्रसन्न करते करते अपनी प्रियभार्याके पीछे पीछे चले गये परन्तु चरण दाबनेसे भी तो वह देवयानीको प्रसन्न न करसके ॥ ३५ ॥ महाराज ! इस ओरका कन्याके मुखसे सब वृत्तान्त जानकर दैत्यगुरु शुक्राचार्यजी महा क्रोधित हो घृणायुक्त वचनोंसे जामाताको पुकारने लगे । तू स्त्रीकामी होकर अन्यायके कर्म करता है अरे

गर्भसंभवमासुर्या भर्तुर्विज्ञाय मानिनी ॥ देवयानी पितुर्गेहं ययौ क्रोधविमूर्छिता ॥ ३४ ॥ प्रियामनुगतः कामी वचोभिरुपमंत्रयन् ॥ न प्रसादयितुं शेके पादसंवाहनादिभिः ॥ ३५ ॥ शुक्रस्तमाह कुपितः स्त्रीकामाऽनृतपूरुष ॥ त्वां जरा विशतां मंद विरूपकरणी नृणाम् ॥३६॥ ययातिरुवाच ॥ अतृप्तोऽस्म्यद्य कामानां ब्रह्मन्दुहितरि स्म ते ॥ व्यत्यस्यतां यथाकामं वयसा योभिधास्यति ॥ ३७ ॥ इति लब्धव्यवस्थानः पुत्रं ज्येष्ठमवोचत ॥ यदो तात प्रतीच्छेमां जरां देहि निजं वयः ॥ ३८ ॥ मातामहकृतं वत्स न तृप्तो विषयेष्वहम् ॥ वयसा भवदीयेन रंस्ये कतिपयाः समाः ॥ ३९ ॥

मतिमन्द ! इस अपराधसे मनुष्योंको विरूप करनेवाली जरा ( बुढापा ) तेरे शरीरमें प्रवेश करै ॥ ३६ ॥ यह शाप सुनकर राजा ययातिका चित्त अत्यंत दुःखित हुआ । और निवेदन किया कि; ब्रह्मन् ! आपकी बेटीके काम भोगसे हम अबतक भी सब प्रकारसे तृप्त नहीं हुए हैं । तब शुक्राचार्यजी बोले कि, हाँ जो कोई पुरुष तुम्हारी जरा ग्रहण करले तो उसकी वयस अवस्थासे तुम इच्छानुसार काम भोग करसकोगे ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार राजा ययाति जराके उतरनेकी व्यवस्था पाकर पहले अपने बड़े पुत्र यदुको बुलाकर बोले । हे तात यदो ! हमारी यह जरा अवस्था ग्रहण करके अपनी वयस हमको दो । बेटा ! तुम्हारे नाना शुक्राचार्यने हमको जराग्रस्त किया है । परन्तु हम अबतक विषय भोगसे तृप्त नहीं हुए हैं । इसलिये यह जरा तुम लो । और तुम्हारी युवा अवस्था लेकर कुछ वर्षोंतक मैं विहार करूंगा ॥ ३८ ॥ क्योंकि तेरे नानाकी दीहुई

इस वृद्धावस्थाको मैं सह नहीं सकता इसलिये तुम्हारी दी हुई अवस्थासे मैं विषयोंको भोगकर तृप्त होजाऊँगा ॥ ३९ ॥ यह सुनकर यदु बोले कि, हे पिता ! आप मध्यम समयमें जराको प्राप्त हुये हैं आपको इस जराके लेनेको हमारा चित्त नहीं चाहता । क्योंकि बिना ग्राम्य सुखोंके भोगे कौन पुरुष उससे ( काम भोगसे ) तृष्णारहित होजाता है ॥४०॥ हे भारत ! तिसके पीछे तुर्वसु और द्रुह्यु इन दो पुत्रोंसे राजाने युवा अवस्था मांगी परन्तु उन्होंनेभी कोरा जवाब दिया । हे राजन् ! इन लोगोंको धर्मज्ञान नहींथा । यह अनित्य पदार्थकोही नित्य मानतेथे । फिर भला इन लोगोंसे पिताकी आज्ञा मानी जानेकी क्या सम्भावना ? ॥ ४१ ॥ परन्तु राजा ययातिका सबसे छोटा पुत्र यद्यपि वयसमें छोटा, तथापि गुणोंमें सबसे श्रेष्ठ था सबसे पीछे उसको बुलाकर राजा ययातिने जरालेनेके लिये बोले कि, हे वत्स ! तुम अपने बडे भ्राताओंकी समान "नहीं" हमसे कहनेयोग्य

यदुरुवाच ॥ नोत्सहे जरसा स्थातुमंतरा प्राप्तया तव ॥ अविदित्वा सुखं ग्राम्यं वैतृष्ण्यं नैति पूरुषः ॥ ४० ॥
तुर्वसुश्चोदितः पित्रा द्रुह्युश्चानुश्च भारत ॥ प्रत्याचख्युरधर्मज्ञा ह्यनित्ये नित्यबुद्धयः ॥ ४१ ॥ अपृच्छत्तनयं पूरुं
वयसोनं गुणाधिकम् ॥ न त्वमग्रजवद्वत्स मां प्रत्याख्यातुमर्हसि ॥ ४२ ॥ पूरुरुवाच ॥ को नु लोके मनुष्येंद्र पितुरा
त्मकृतः पुमान् ॥ प्रतिकर्तुं क्षमो यस्य प्रसादाद्विंदते परम् ॥ ४३ ॥ उत्तमश्चिंतितं कुर्यात्प्रोक्तकारी तु मध्यमः ॥
अधमोऽश्रद्धया कुर्यादकर्तोच्चारितं पितुः ॥ ४४ ॥ इति प्रमुदितः पूरुः प्रत्यगृह्णाज्जरां पितुः ॥ सोऽपि तद्वयसा कामा
न्यथावज्जुजुषे नृप ॥४५॥ सप्तद्वीपपतिः सम्यक्पितृवत्पालयन्प्रजाः ॥ यथोपजोषं विषयाञ्जुजुषेऽव्याहतेंद्रियः॥४६॥

नहीं हो ॥ ४२ ॥ जब इसप्रकार राजा ययाति कहा; तब पुरुने कहा कि, हे मनुष्येंद्र ! इसलोकमें कोई पुरुषभी पिताका प्रत्युपकार नहीं करसक्ता है । पिता क्या साधारण पुरुष हैं ? क्योंकि उनसे देहका सम्बन्ध है । और उनकी प्रसन्नतासे पुरुष परम गतिको प्राप्त होजाता है ॥ ४३ ॥ जो पुत्र पिताका विचारा हुआ कार्य अपने आपही करदेता है, वह उत्तम कहलाता है । और जो आज्ञापाकर कार्य करता है, वह मध्यम है और जो आज्ञा पाकरभी उस कार्यको नही करता है, वह पुत्र नहीं किन्तु पिताका विष्ठामात्र है । और नीच कहलाता है ॥ ४४ ॥ इस प्रकार कह हर्ष प्रकाश करके उसने पिताकी जरा अवस्था ग्रहण करली । राजा ययातिभी अपने पुत्रकी युवा अवस्था पाकर भली भांति सुख भोगनेलगा ॥ ४५ ॥ हे महाराज ! राजा ययाति सप्तद्वीपका राजा था । वह भली भांति पुत्रकी समान प्रजाका पालन करने लगा । और इच्छानुसार

विषय भोग भोगने लगा। पुत्रकी युवा अवस्था पानेसे इस राजा ययातिकी सब इन्द्रियें प्रबल और अनिवारित होगईं * ॥ ४६ ॥ और देवयानी भी मन, वचन कायसे व और भी सब भाँति एकान्तमें दिनपर दिन अपने प्राणेश्वरको अत्यन्त प्रसन्न करती रहती थी ॥४७॥ हे राजन्! राजा ययाति भी अनेक अनेक दक्षिणा देकर अनेक यज्ञकर सर्ववेदमय सर्वदेवस्वरूप, यज्ञपुरुष भगवान् वासुदेवका भजन करने लगे ॥ ४८ ॥

देवयान्यप्यनुदिनं मनोवाग्देहवस्तुभिः ॥ प्रेयसः परमां प्रीतिमुवाह प्रेयसी रहः॥ ४७ ॥
अयजद्यज्ञपुरुषं क्रतुभिर्भूरिदक्षिणैः ॥ सर्वदेवमयं देवं सर्ववेदमयं हरिम् ॥ ४८ ॥
यस्मिन्निदं विरचितं व्योम्नीव जलदावलिः ॥ नानेव भाति नाभाति स्वप्नमायामनोरथः ॥ ४९ ॥
तमेव हृदि विन्यस्य वासुदेवं गुहाशयम् ॥ नारायणमणीयांसं निराशीरयजत्प्रभुम् ॥ ५० ॥

अर्थात् आकाशमण्डलमें जलदावलि (बादरोंकी पंक्ति) की समान जिससे प्रत्यक्ष परिदृश्यमान जगत् विरचित होकर यावत् इन्द्रियवृत्ति, तावत् विचित्ररूपसे प्रकाश पाताहै और इसी इन्द्रियवृत्तिके उपरममें स्वप्न और मायासहित मनोरथ पाय प्रकाशहीन होतेहैं ॥४९॥ राजा ययातिने विरागी

---

* शंका—राजा ययाति छोटे पुत्रकी अवस्था लेकरके उसी छोटे पुत्रकी माताके संग विहार करताथा, इस बातसे जानपडताहै कि पुत्रनेही अपनी माताके संग रमण किया, क्योंकि राजामें रमणकरनेकी सामर्थ्य होती तो पुत्रकी युवावस्था क्यों लेता ? इसने यह दो महापाप क्यों किये ? जो कोई ऐसा कहे कि, पुत्रको पिताकी आज्ञा करनी चाहिये यह भगवान्की बनाई मर्यादा है और धर्मशास्त्रकाभी यही वाक्य है, सो सत्य है, नि सन्देह वह मर्यादा पूरी करनी चाहिये परन्तु न्याय अन्याय विचारकर कार्य करना चाहिये ? क्योंकि जो पिताकी बुद्धि मलिन होजाय और पिता आज्ञा करे कि, मेरे लिये वेश्या अथवा वारुणी अथवा बुरी वस्तुको लादे और वह अनेक प्रकारकी कुत्सित वस्तुपर दृष्टि करे तो पुत्रको ऐसे पिताकी आज्ञा कभी नहीं माननी चाहिये, फिर पुत्रने ऐसे पिताका वचन क्यों माना ?

उत्तर—शर्मिष्ठाके ओष्ठपान करके ययातिकी बुद्धि भ्रष्ट होगई और दैत्यकी कन्याका पुत्र राजा है इसलिये वह दोनों पापी मिलगये इस कारण महापाप किया ॥

होकर उन्हीं अन्तर्य्यामी परमसूक्ष्मरूप भगवान् वासुदेवके अनेक यज्ञ किये ॥ ५० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इस प्रकार सहस्र वर्ष तक अपराङ्मुख पञ्चइन्द्रिय और छठे मनसे सदा विषयभोग करकेभी सर्वभूमीश्वर राजा ययाति सब भाँतिसे तृप्तिको प्राप्त नहीं हुआ ॥ ५१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ दोहा—नृप ययाति निज प्रियाको, अज सम चरित सुनाय। बहुरि मोक्षभागी भया, उन्निसवें अध्याय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजा परीक्षित् ! राजा ययाति इस प्रकार विषयभोग करते करते अकस्मात् एक दिन अपने आपको स्त्रैण समझकर अपनी आत्माका विकार जान, वैराग्ययुक्त हो, अपनी परमप्यारी देवयानीसे यह वर्णन करने

एवं वर्षसहस्राणि मनःषष्ठैर्मनःसुखम् ॥ ॥ विदधानोऽपि नातृप्यत्सार्वभौमः कदिंद्रियैः ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० नवमस्कंधे ययातिचरितं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स इत्थमाचरन्कामांस्त्रैणोपह्नवमात्मनः ॥ बुद्ध्या प्रियायै निर्विण्णो गाथामेतामगायत ॥ १ ॥शृणु भार्गव्यमूं गाथां मद्विधाचरितां भुवि ॥ धीरा यस्यानुशोचंति वने ग्रामनिवासिनः ॥ २ ॥ वस्त एको वने कश्चिद्विचिन्वन्प्रियमात्मनः ॥ ददर्श कूपे पतितां स्वकर्मवशगामजाम् ॥ ३ ॥ तस्या उद्धरणोपायं वस्तः कामी विचिंतयन् ॥ व्यधत्त तीर्थमुद्धृत्य विषाणाग्रेण रोधसी ॥ ४ ॥ सोत्तीर्य कूपात्सुश्रोणी तमेव चकमे किल ॥ तया वृतं समुद्वीक्ष्य बह्वयोऽजाः कांतकामिनीः ॥ पीवानं श्मश्रुलं प्रेष्ठं मीढ्वांसं याभकोविदम् ॥ ५ ॥

लगे ॥ १ ॥ कि, हे भार्गवि ! हमारी समान कोई कामी एक गाँवमें रहाता था ! वनवासी वीरगण उसके आचरणोंपर अबतक कभी कभी शोक किया करते हैं । सो उस पुरुषकी अनुष्ठान कीहुई गाथा मैं तुमसे वर्णन करता हूँ, श्रवण करो ॥२॥ "एक छागनी (पुरुष) वन ( संसार ) अपने प्रिय विषय को ढूँढते ढूँढते अचानक एक छागीको कर्मके वशसे कुएमें गिरी हुई देखी ॥ ३ ॥ इस अत्यन्तकामी छागने उस बकरीके निकालनेका उपाय सोचा और कुएके किनारे, अपने सींगोंसे मट्टी खोदकर उसके निकलनेका मार्ग कर दिया ॥ ४ ॥ इस मार्गसे वह कान्तियुक्त छागी कुएसे निकल उसी छागका अभिलाष करनेलगी. जब उस बकरीने इस बकरेको वरण करलिया तो और बहुत सारी छागी भी मोटे, ताजे रति करनेमें समर्थ, वीर्यके

सींचनेवाले और मैथुन करनेमें चतुर समझकर इस छागको चाहने लगीं ॥ ५ ॥ इसलिये वह एकही बकरा इन बहुतसी बकरियोंकी रति बढ़ाताहुआ इनके साथ केलि करने लगा वह छाग कामरूप गृहमें ऐसा फँसगया कि, अपनी आत्माको भी न जान सका ॥ ६ ॥ परन्तु जो छागी कुएमें गिरी थी, वह और छागियोंको अपनेसे अधिक प्यारी और उनके साथ अपने प्रियतमको सदा रमण करताहुआ देख अत्यन्त क्रोधित हुई और उस छागका यह कर्म बहुत नहीं सहसकी ॥ ७ ॥ इसलिये वह सुहृदयरूपी, वास्तवमें सुहृदक्षण सौहृद इन्द्रियासक्त और कामुक उस छागको छोड़ दुःखित हो अपने स्वामीके पास चली गई ॥ ८ ॥ यह छाग तो बहुतही स्त्रैण था, इसलिये कातर हो शब्द करता हुआ उसको मनानेके लिये

**स एकोऽजवृषस्तासां बह्वीनां रतिवर्धनः ॥ रेमे कामग्रहग्रस्त आत्मानं नावबुध्यत ॥ ६ ॥ तमेव प्रेष्ठतमया रममाणम जाऽन्यया ॥ विलोक्य कूपसंलग्ना नामृष्यद्वस्तकर्म तत् ॥ ७ ॥ तं दुर्हृदं सुहृद्रूपं कामिनं क्षणसौहृदम् ॥ इंद्रियाराममुत्सृज्य स्वामिनं दुःखिता ययौ ॥ ८ ॥ सोऽपि चानुगतः स्त्रैणः कृपणस्तां प्रसादितुम् ॥ कुर्वन्निडविडाकारं नाशक्नोत्पथि संधितुम् ॥ ९ ॥ तस्य तत्र द्विजः कश्चिदजास्वाम्यच्छिनद्रुषा ॥ लंबंतं वृषणं भूयः संदधेऽर्थाय योगवित् ॥ १० ॥ संबद्धवृषणः सोऽपि ह्यजया कूपलब्धया ॥ कालं बहुतिथं भद्रे कामैर्नाद्यापि तुष्यति ॥ ११ ॥ तथाहं कृपणः सुभ्रु भवत्या प्रेमयंत्रितः ॥ आत्मानं नाभिजानामि मोहितस्तव मायया ॥ १२ ॥**

उसके पीछे २ जानेलगा, परन्तु मार्गमें वह उस बकरीको किसी प्रकारसे भी प्रसन्न न करसका ॥ ९ ॥ उस स्थानमें इस छागीके स्वामी एक ब्राह्मणने क्रोध करके इस छागके दोनों लम्बायमान अण्डकोश काटडाले। अर्थात् उसको भोग करने योग्य न रक्खा। परन्तु वह ब्राह्मण उपायभी जानता था, इसलिये अपनी बकरीके काम भोगार्थ फिर इस छागके अण्ड जोड़ दिये अर्थात् फिर उस छागको मैथुन करनेकी सामर्थ्य देदी ॥ १० ॥ हे भद्रे ! इस प्रकारसे यह छाग सवृद्ध वृषण अर्थात् रतिशक्ति युक्त हो कुएसे निकाली उस छागीके साथ बहुत कालतक विषयभोग करता रहा। परन्तु कामकी सेवासे अबतक उस बकरेको सन्तोष नहीं हुआ" ॥ ११ ॥ हे सुभ्रु ! इस छागकी समान हमभी तुम्हारे प्रेममें

बँधकर अत्यन्त दीन होगये हैं। तुम्हारी मायासे मोहित होनेके कारण हम अपने आपको भी तो भूल गये हैं ॥ १२ ॥ हे भद्रे! पृथ्वीमें जितना धान्य, सुवर्ण, जितने पशु, जितनी स्त्री और जो जो वस्तु हैं सो यह सब भी कामसे हते हुये पुरुषके मनको सन्तुष्ट नहीं कर सक्ती हैं ॥ १३ ॥ भोग विलासके, द्वारा कामकी किसीप्रकार शान्ति नहीं होती। वरन् घृतद्वारा अग्निकी समान विषय भोग बढ़ताही जाता है। जैसे घृत डालनेसे अग्नि ॥ १४ ॥ परन्तु जिस समय पुरुष सब प्राणियोंसे अमंगलभाव-अर्थात् राग द्वेषादिकी विषमताका त्याग कर देता है और सबमें समदृष्टि कर लेता है, तब उसको सब दिशा सुखदाई हो जाती हैं ॥ १५ ॥ इसलिये दुर्म्मति पुरुष जिसको नहीं छोड सक्ते और प्राचीन पुरुषके

**यत्पृथिव्यां व्रीहियवं हिरण्यं पशवः स्त्रियः ॥ न दुह्यंति मनःप्रीतिं पुंसः कामहतस्य ते ॥ १३ ॥ न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति ॥ हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्धते ॥ १४ ॥ यदा न कुरुते भावं सर्वभूतेष्वमंगलम् ॥ समदृष्टेस्तदा पुंसः सर्वाः सुखमया दिशः ॥ १५ ॥ या दुस्त्यजा दुर्मतिभिर्जीर्यतो या न जीर्यते ॥ तां तृष्णां दुःखनिवहां शर्मकामो द्रुतं त्यजेत् ॥ १६ ॥ मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत् ॥ बलवानिंद्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥१७॥ पूर्णं वर्षसहस्रं मे विषयान्सेवतोऽसकृत् ॥ तथाऽपि चानुसवनं तृष्णा तेषूपजायते ॥१८॥ तस्मादेतामहं त्यक्त्वा ब्रह्मण्याधाय मानसम् ॥ निर्द्वंद्वो निरहंकारश्चरिष्यामि मृगैः सह ॥ १९ ॥ दृष्टश्रुतमसद्बुद्ध्वा नानुध्यायेन्न संविशेत् ॥ संसृतिं चात्मनाशं च तत्र विद्वान्स आत्मदृक् ॥ २० ॥**

पासभी जो पुरानी नही होती और जो दुःखकी राशिके लिये रहती है सुख चाहनेवाले पुरुषको चाहिये कि, उस तृष्णाको शीघ्र छोड़दे ॥ १६ ॥ और स्त्रीका संग तो सब प्रकारसे त्यागना आवश्यकहै. क्योंकि माता, बहन अथवा कन्याके संग इकलेमें एकासन पर बैठना ठीक नहीं। क्योंकि इन्द्रियें अतिशय बलवान् हैं विद्वान् पुरुषको भी खैंच लेती हैं ॥ १७ ॥ हे भद्रे! विचार करके देखो वारम्वार विषयकी सेवा करते हुये इसको पूरे एक सहस्र वर्ष बीतगये तोभी दिन दिन तृष्णा बढ़तीही जातीहै ॥ १८ ॥ इसलिये में पहले तृष्णाको छोडकर फिर ब्रह्ममें मन लगा जाऊंगा। फिर सुख दुःखादि द्वन्द्वरहित और निरहंकार हो मृगगणोंके साथ घूमूँगा ॥ १९ ॥ हे प्रिये! जो पुरुष देखे सुने संसारको भी आत्मनाशक

और असत् जानकर उसका अनुध्यान वा भोग छोड देते हैं । वही देखे सुने विषयके अनुध्यानादिमें पण्डित आत्मदर्शी हैं ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित ! राजा ययातिने इसप्रकार अपनी स्त्रीको समझाय छोटे पुत्र पुरुको उसकी युवा अवस्था लौटाय उससे अपनी जरा अवस्था ग्रहण करली । फिर पीछे राजा ययातिको कुछ चाहना न रही ॥ २१ ॥ पूर्व दिशा द्रुह्युको, दक्षिण दिशा यदुको, पश्चिम दिशा तुर्वसुको और उत्तर दिशा अनुको राजा बनायदी ॥ २२ ॥ फिर सब भूमण्डलका राज्य क्षत्रियोत्तम प्यारे पुत्र पुरुको देकर और बडे बेटोंको इस पुरुकी

इत्युक्त्वा नाहुषो जायां तदीयं पूरवे वयः ॥ दत्त्वा स्वां जरसं तस्मादाददे विगतस्पृहः ॥ २१ ॥ दिशि दक्षिणपूर्वस्यां द्रुह्युं दक्षिणतो यदुम् ॥ प्रतीच्यां तुर्वसुं चक्र उदीच्यामनुमीश्वरम् ॥ २२ ॥ भूमण्डलस्य सर्वस्य पूरुमर्हत्तमं विशाम् ॥ अभिषिच्याग्रजांस्तस्य वशे स्थाप्य वनं ययौ ॥ २३ ॥ आसेवितं वर्षपूगान्षड्वर्गं विषयेषु सः ॥ क्षणेन मुमुचे नीडं जातपक्ष इव द्विजः ॥ २४ ॥ स तत्र निर्मुक्तसमस्तसंग आत्मानुभूत्या विधुतत्रिलिंगः ॥ परेऽमले ब्रह्मणि वासुदेवे लेभे गतिं भागवतीं प्रतीतः ॥ २५ ॥

आज्ञामें रखकर आप वनको चलेगये * ॥ २३ ॥ हे राजन् ! राजा ययातिने बहुत वर्षोंतक शब्दादि विषय समूहमें छै इंद्रियोंके द्वारका सुख भोगा था । परन्तु उसने स्पृहा छोड़ एक क्षणभरमें इंद्रियोंके सुखको छोड़दिया जैसे पंख जम आनेपर पक्षियोंके बच्चे घोंसलेको छोड़ जाते हैं ॥ २४ ॥ राजा ययाति संगको छोड़कर आत्मानुभावसे त्रिगुणात्मक रूप लिंग निस्तर होगया और भली भाँति विख्यात हो निर्मल परब्रह्म

* शंका–राजा ययाति बडे बुद्धिमान् और गुणनिधान थे, तोभी ऐसा बडा अन्याय क्योंकिया ? कि, बडे पुत्रको छोडकर छोटे पुत्रको राज्य दिया, क्या कारण ?

उत्तर–कामी लोभी क्रोधी ऐसे ऐसे जीव पृथ्वीपर हैं परन्तु न्याय अन्यायका विचार नहीं करते, नित्य अपने शरीरका सुख चाहते हैं, न्यायमें दुःख देखेंगे, तब न्यायको त्याग देंगे अन्यायमें सुख देखेंगे तब अन्याय करेंगे, जिसमें शरीरको सुखहो, उसीको पुण्य जानते है, और जिसमें शरीरके कष्टहो उसको पाप समझते हैं, सुकर्म कुकर्म कुछ नहीं देखते इस पापके प्रतापसे ययाति राजाने छोटे बडेका विचार नहीं किया जिसकी देहसे सुखपाया उसीको राज्य दिया ॥

वासुदेवमें शीघ्रही भगवत् गतिको प्राप्त होगया ॥ २५ ॥ स्त्री पुरुषका परस्पर स्नेह हेतु परिहासकी समान जो इतिहास कहागया देवयानी इसको सुनकर अपने प्रस्तोभ अर्थात निवृत्तिमार्गमें उत्साहित हुई ॥ २६ ॥ और वह अबला प्याऊ पर जानेवालोंकी समान ईश्वरपरतंत्र सुहृदगणोंका वास मायाविरचित समझी और स्वप्नकी समान उपमा देकर सबको मिथ्या जान सर्वत्र संग छोड़कर भगवान्‌में मन लगाय अपने शरीरको भी छोड़दिया ॥ २७ ॥ २८ ॥ हे राजन् ! अब यह बतलाते हैं कि, देवयानीने किस प्रकारसे भगवान् वासुदेवमें अपना मन लगाया था, सो तुम सुनो। भगवन् ! आप विधाता, वासुदेव, सर्वभूतोंके निवासस्थान, परमशान्त और अतिवृहत् हो इसलिये मैं आपको नमस्कार करतीहूँ ॥ २९ ॥

श्रुत्वा गाथां देवयानी मेने प्रस्तोभमात्मनः ॥ स्त्रीपुंसोः स्नेहवैक्लव्यात्परिहासमिवेरितम् ॥ २६ ॥ सा सन्निवासं सुहृदां प्रपायामिव गच्छताम् ॥ विज्ञायेश्वरतंत्राणां मायाविरचितं प्रभोः ॥ २७ ॥ सर्वत्र संगमुत्सृज्य स्वप्नौपम्येन भार्गवी ॥ कृष्णे मनः समावेश्य व्यधुनोल्लिंगमात्मनः ॥ २८ ॥ नमस्तुभ्यं भगवते वासुदेवाय वेधसे ॥ सर्वभूताधिवासाय शांताय बृहते नमः ॥ २९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नव० ययातिविरक्तिवर्णनं नाम एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पूरोर्वंशं प्रवक्ष्यामि यत्र जातोऽसि भारत ॥ यत्र राजर्षयो वंश्या ब्रह्मवंश्याश्च जज्ञिरे ॥ १ ॥ जन्मेजयो ह्यभूत्पूरोः प्रचिन्वांस्तत्सुतस्ततः ॥ प्रवीरोऽथ नमस्युर्वै तस्माच्चारुपदोऽभवत् ॥ २ ॥ तस्य सुद्युरभूत्पुत्रस्तस्माद्बहुगवस्ततः ॥ संयातिस्तस्याहंयाती रौद्राश्वस्तत्सुतः स्मृतः ॥ ३ ॥

इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां ययात्युपाख्याने एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ दोहा–ययाति सुत पुरुवंशमें, भये नृपति दुष्यंत। भरत पुत्र तिनके भये, भक्त शिरोमणि संत ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भारत! अब पुरुके वंशका वर्णन करते हैं, सो तुम सुनो। इसी वंशमें तुमने जन्म लिया है। अनेक राजर्षि इस पुरुवंशमें उत्पन्न हुये हैं ॥ १ ॥ पुरुसे जन्मेजय उत्पन्न हुये। जन्मेजयका पुत्र प्राचिन्वान् और उससे प्रवीरने जन्म ग्रहण किया, प्रवीरका पुत्र नमस्यु और उससे चारुपदका जन्म हुआ, चारुपदके यहाँ सुद्युने जन्म लिया, उससे बहुगव उत्पन्न हुआ

उसका पुत्र संयाति, संयातिका पुत्र अहंयाति और अहंयातिके यहाँ रौद्राश्व जन्मा ॥२॥३॥ इस रौद्राश्वने घृताची अप्सरासे दश पुत्र उत्पन्न किये,
इनके नाम यह हैं—ऋतेयुं, कक्षेयु, स्थंडलेयुं, कृतेयुं, जलेयुं, सन्ततेयु, धर्मेयुं, सत्येयुं व्रतेयुं और सबसे छोटा अवनेयु, हुआ । हे राजन् ! जिस
प्रकार इन्द्रियगण जगत्के आत्मभूत मुख्य प्राणके वश रहते हैं, वैसेही यह दशपुत्र रौद्राश्वके वशमें रहते थे ॥ ४ ॥ ५ ॥ इन रौद्राश्वके दश पुत्रों
मेंसे ऋतेयुका रन्तिभार नामक एक पुत्र हुआ । उसके तीन पुत्र हुये. यथा सुमति, ध्रुव और अप्रतिरथ इन तीनोंमेंसे अप्रतिरथके पुत्र कण्व
हुये ॥ ६ ॥ कण्वके मेधातिथि और तिनसे प्रस्कण्वादि द्विजातिगण उत्पन्न हुये । हे राजन् ! रन्तिभार नामका बडा बेटा सुमति और उसका

ऋतेयुस्तस्य कुक्षेयुः स्थंडिलेयुः कृतेयुकः ॥ जलेयुः संततेयुश्च धर्मसत्यव्रतेयवः ॥ ४ ॥ दशैतेऽप्सरसः पुत्रा वनेयु
श्चावमः स्मृतः ॥ घृताच्यामिंद्रियाणीव मुख्यस्य जगदात्मनः ॥ ५ ॥ ऋतेयो रंतिभारोऽभूत्त्रयस्तस्यात्मजा नृप ॥
सुमतिर्ध्रुवोऽप्रतिरथः कण्वोऽप्रतिरथात्मजः ॥ ६ ॥ तस्य मेधातिथिस्तस्मात्प्रस्कण्वाद्या द्विजातयः ॥ पुत्रोऽभूत्सुमते
रैभ्यो दुष्यंतस्तत्सुतो मतः ॥ ७ ॥ दुष्यंतो मृगयां यातः कण्वाश्रमपदं गतः॥ तत्रासीनां स्वप्रभया मंडयंतीं रमामिव ॥
विलोक्य सद्यो मुमुहे देवमायामिव स्त्रियम् ॥८॥ बभाषे तां वरारोहां भटैः कतिपयैर्वृतः ॥ तद्दर्शनप्रमुदितः सन्निवृत्तप
रिश्रमः ॥ ९ ॥ पप्रच्छ कामसंतप्तः प्रहसञ्श्लक्ष्णया गिरा ॥ का त्वं कमलपत्राक्षि कस्यासि हृदयंगमे ॥ १० ॥

पुत्र रैभ्य और इन रैभ्यकेही पुत्र राजा दुष्यन्त हुये ॥ ७ ॥ एक समय यह राजा दुष्यन्त आखेट करते करते वनमें प्रवेशकर महर्षि कण्वके
आश्रममें आय पहुँचे, वहांपर एक स्त्री बैठी हुई लक्ष्मीकी समान अपने शरीरकी प्रभासे आश्रमको शोभायमान कररही थी ॥ देवमायाकी
समान उस तरुणीको देखतेही राजा दुष्यन्त मोहित होगया ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त कुछ सेनाके सिपाही लेकर निकट जाय उस वरारोहाके
साथ राजाने सम्भाषण किया. हे राजा परीक्षित् ! उस सुन्दरीको देखतेही राजा दुष्यन्तको अनिर्व्वचनीय आनन्द प्राप्त हुआ था । और मानो
उसको देखकर जंगलमें घूमनेसे जो थकावट हुई थी वह भी सब जातीरही ॥ ९ ॥ कामपीडित हो हँसते हँसते मधुर वचनसे राजाने

पूँछा कि, हे कमलपत्राक्षि ! तुम कौन हो ? किसकी कन्या हो ? ॥ १० ॥ और इस निर्जन वनमें क्या करनेकी वासना किये हुयेहो ? हे सुमध्यमे ! पुरुवंशीय लोगोंका चित्त कभी अधर्ममें नहीं लगता है. इसलिये स्पष्ट जान पड़ता है कि, तुम किसी क्षत्रिय वंशकी बेटी हो ॥ ११ ॥ यह सुनकर शकुन्तलाने उत्तर दिया कि, हे राजन् ! मैं विश्वामित्रकी पुत्री हूं मेनका नामक अप्सरा मेरी माता है। स्वर्गमें जानेके समय माता मुझको इस निर्जन वनमें अकेली छोडकर चली गई। इसलिये वास्तवमें मैं क्षत्रियकी कन्या हूं इस बातको भगवान् कण्वऋषि भलीभांति जानते हैं. हे वीर ! हम आपका कौनसा कार्य करें ? सो आज्ञा कीजिये ॥ १२ ॥ हे महाराज ! आसन ग्रहण कीजिये और हमारी

किं वा चिकीर्षितं त्वत्र भवत्या निर्जने वने ॥ व्यक्तं राजन्यतनयां वेद्म्यहं त्वां सुमध्यमे ॥ न हि चेतः पौरवाणाम धर्मे रमते क्वचित् ॥ ११ ॥ शकुंतलोवाच ॥ विश्वामित्रात्मजैवाहं त्यक्ता मेनकया वने ॥ वेदैतद्भगवान्कण्वो वीर किं करवाम ते ॥ १२ ॥ आस्यतां ह्यरविंदाक्ष गृह्यतामर्हणं च नः ॥ भुज्यतां संति नीवारा उष्यतां यदि रोचते ॥ १३ ॥ दुष्यंत उवाच ॥ उपपन्नमिदं सुभ्रु जातायाः कुशिकान्वये ॥ स्वयं हि वृणुते राज्ञां कन्यकास्सदृशं वरम् ॥ १४ ॥ ओमित्युक्ते यथाधर्ममुपयेमे शकुंतलाम् ॥ गांधर्वविधिना राजा देशकालविभागवित् ॥ १५ ॥ अमोघवीर्यो राजर्षि र्महिष्यां वीर्यमादधे ॥ श्वोभूते स्वपुरं यातः कालेनासूत सा सुतम् ॥ १६ ॥

पूजा भी आप अंगीकार करें यहाँ निवारीके चावल हैं भोजन कीजिये और यदि रुचि हो तो रात्रिको भी यहांही रहिये ॥ १३ ॥ राजा दुष्यन्त बोले कि, हे सुन्दरि ! तुमने कुशिकके वंशमें जन्म लिया है वास्तवमें तुम्हारा आचरण ठीक है, क्योंकि राजकन्यायें समान स्वयम् वरको वरण करलेती हैं ॥ १४ ॥ शकुन्तलाने राजाकी यह बात सुनकर कहा कि, 'हां' तब देशकालके जाननेवाले इस राजाने शकुन्तलासे गन्धर्व विवाह किया ॥ १५ ॥ हे भारत ! अमोघवीर्यवान् राजा दुष्यन्त भार्या शकुन्तलामें वीर्याधान करके दूसरेदिन इसके

उपरान्त राजा अपने नगर हस्तिनापुरको चलेगये । तब यथायोग्य समयमें शकुन्तलाके एक कुमार उत्पन्न हुआ ॥१६॥ महर्षि कण्वऋषीश्वरने वनमेंही यथायोग्य उस बालककी संस्कारादि क्रिया करदी। हे राजन् ! यह कुमार बालकपनसेही अपने बलसे सिंह पकड़ करके उनके साथ खेला करता था ॥१७॥ इसलिये महाविक्रमशाली देखकर प्रमदोत्तमा शकुन्तला भगवान् हरिके अंशसे उत्पन्न उस पुत्रको ले अपने स्वामीके निकट गई ॥१८॥ परन्तु राजा दुष्यन्तने अनिन्दित इस स्त्री और पुत्रको ग्रहण नहीं किया। परन्तु जिस समय राजा दुष्यन्तने शकुन्तलाका निरादर किया तब श्रवणकारी सब प्राणियोंके सन्मुख आकाशसे अशरीरिणी वाणी प्रगट हो राजाको पुकारकर बोली कि ॥ १९ ॥ हे राजा दुष्यन्त ! माता भस्त्रा अर्थात्

कण्वः कुमारस्य वने चक्रे समुदिताः क्रियाः ॥ बद्ध्वा मृगेन्द्रांस्तरसा क्रीडति स्म स बालकः ॥ १७ ॥ तं दुरत्ययविक्रांतमादाय प्रमदोत्तमा ॥ हरेरंशांशसंभूतं भर्तुरंतिकमागमत् ॥ १८ ॥ यदा न जगृहे राजा भार्यापुत्रावनिंदितौ ॥ शृण्वतां सर्वभूतानां खे वागाहाशरीरिणी ॥ १९ ॥ माता भस्त्रा पितुः पुत्रो येन जातः स एव सः ॥ भरस्व पुत्रं दुष्यन्त माऽवमंस्थाः शकुंतलाम् ॥ २० ॥ रेतोधाः पुत्रो नयति नरदेव यमक्षयात्। त्वं चास्य धाता गर्भस्य सत्यमाह शकुंतला ॥ २१ ॥ पितर्युपरते सोऽपि चक्रवर्ती महायशाः ॥ महिमा गीयते तस्य हरेरंशभुवो भुवि ॥ २२ ॥

चर्मपात्रवत् आधार मात्र पिताकाही पुत्र है। क्योंकि आत्माही पुत्ररूपसे उत्पन्न होता है। इसलिये अपने पुत्रको ग्रहण करके पालो और शकुन्तलाका अपमान न करो* ॥ २० ॥ हे नरदेव ! जो पुरुष वीर्य डालता है पुत्र उसकाही यमालयसे निस्तार करता है। और शकुन्तला यह सत्य कहती है तुमनेही इस पुत्रको गर्भमें धारण किया था ॥२१॥ हे भारत ! आकाशवाणीको सुनतेही राजा दुष्यन्तने पुत्रसहित शकुन्तलाको अंगीकार किया। कुछ कालके पीछे महाराज दुष्यन्त स्वर्गवासी होनेपर राजाके महायशस्वी यही भरतजी सिंहासनपर बैठकर चक्रवर्ती राजा हुए थे. महाराज

* शंका–थोडे ही दिनमें राजा दुष्यन्त अपने चरितको भूल गया, और शकुन्तलाको और अपने पुत्रको भी भूलगया, यह बडे आश्चर्यकी बात है ? क्या पहले पुरुष भोले होते थे ?

उत्तर–बडा बुद्धिमान् राजा दुष्यन्त था और यह भली प्रकार जानता था कि यह हमाराही पुत्र है और यह शकुन्तला हमारी स्त्री है, परन्तु लोकापवादसे डरकर उसको ग्रहण नहीं करता था, आकाशवाणीसे सबको विदित होगया तो राजाने ग्रहण किया ॥

भरत श्रीभगवान् हरिके अंशसे उत्पन्न हुए थे इसलिये उनकी महिमा समस्त भूमण्डलमें गाई जाती है ॥ २२ ॥ उनके दाहिने हाथमें चक्र और दोनों चरणोंमें पद्मकोषका चिह्न विराजमान था। उन्होंने महाभिषेक कराय राजाधिराज हो गंगाजीके किनारे पर पचपन (५५) अश्वमेध यज्ञ करके भगवान् वासुदेवजीकी पूजा की ॥ २३ ॥ यह राजा भरत ममताके पुत्र मामतेय ऋषिको अपना पुरोहित बनाकर यमुनाके तीर पर अश्वमेध यज्ञके अठत्तर (७८) पवित्र अश्व (घोड़े) यथाक्रमसे बाँधे। इन यज्ञोंके समय राजर्षि भरतजीने बहुतसा धन ब्राह्मणोंको दक्षिणामें दिया था ॥२४॥ हे राजन्! श्रेष्ठगुणवाले देशमें महाराज भरतजीकी अग्नि प्रणीत थी। उस अग्निप्रचयन कालमें हजारों ब्राह्मणलोग उन महाराज भरतजीकी दी हुई

चक्रं दक्षिणहस्तेऽस्य पद्मकोशोऽस्य पादयोः ॥ ईजे महाभिषेकेण सोऽभिषिक्तोऽधिराड्भिुः ॥ २३ ॥ पंचपंचाशत मेध्यैर्गंगायामनु वाजिभिः ॥ सामंतेयं पुरोधाय यमुनायामनु प्रभुः ॥ २४ ॥ अष्टसप्ततिमेध्याश्वान्बबंध प्रददद्वसु ॥ भरतस्य हि दौष्यंतेरग्निः साचीगुणे चितः ॥ सहस्रं वद्दशो यस्मिन्ब्राह्मणा गा विभेजिरे ॥ २५ ॥ त्रयस्त्रिंशच्छतं ह्यश्वान्बद्धा विस्मापयन्नृपान् ॥ दौष्यंतिरत्यगान्मायां देवानां गुरुमाययौ ॥ २६ ॥ मृगाञ्छुक्लदतः कृष्णा न्हिरण्येन परीवृतान् ॥ अदात्कर्मणि मष्णारे नियुतानि चतुर्दश ॥ २७ ॥ भरतस्य महत्कर्म न पूर्वे नापरे नृपाः ॥ नैवापुर्नैव प्राप्स्यंति बाहुभ्यां त्रिदिवं यथा ॥ २८ ॥

गायोंको एक एक वद्दमें भाग करके लेगये थे एक वद्द तेरह सहस्र चौरासी १३०८४ का होता है ॥ २५ ॥ और महाराज भरतजीने एक बारहीमें एक सौ तैंतीस १३३ यज्ञीय घोड़े बाँध राजा लोगोंको विस्मितकर देवतालोगोंके विभवकोभी आक्रमण किया था उनका ऐसा कर्म करना कुछ आश्चर्यकी बात नहीं है क्योंकि वह भगवान् हरिको प्राप्त हुए थे ॥ २६ ॥ इन महाराज भरतने मष्णार नामक कर्ममें श्वेतदन्त और कृष्ण रंगके चौदह लाख १४००००० हाथी सुवर्णसे सजे हुए दान किये ॥ २७ ॥ महाराज भरतजीने जो कर्म किये, उन कर्मोंको पहिले हुए नृपति गणभी प्राप्त नहीं करसके और आगेको जो राजा होंगे वह भी प्राप्त नहीं कर सकेंगे। जैसे भुजाओंके बलसे स्वर्ग प्राप्त नहीं होसक्ता ॥ २८ ॥

इन महाराज भरतजीने दिग्विजय करनेको जाकर किरात, हूण, यवन, पौण्ड्र, कङ्क, खश, शक और दूसरे अब्रह्मण्य राजाओंको और सब
म्लेच्छजातिका संहार करडाला ॥ २९ ॥ पूर्वसमयमें जिन दानवोंने देवतालोगोंको जीतकर जिन रसातलादि स्थानोंमें वास किया था और
यह बली दानव लोग देवता लोगोंकी स्त्रियोंको भी पातालमें लेगये थे। महात्मा भरतजीने उन सब देवाङ्गनाओंका उद्धार किया था ॥ ३० ॥ हे
महाराज ! महाराज भरतजीके समयमें स्वर्ग और पृथ्वीसे प्रजालोगोंकी सब अभिलाषा पूरी होती थी। इस राजा भरतने सत्ताईस हजार वर्ष
तक राज्य करके सब दिशाओंमें अपनी सेना भेजी थी ॥ ३१ ॥ इसप्रकार राज्य भोग करनेके पीछे महाराज भरतजीने लोकपालोंका विभव

किरातहूणान्यवनानंध्रान्कंकान्खशाञ्छकान् ॥ अब्रह्मण्यान्नृपांश्चाहन्म्लेच्छान्दिग्विजयेऽखिलान् ॥ २९ ॥
जित्वा पुराऽसुरा देवान्ये रसौकांसि भेजिरे ॥ देवस्त्रियो रसां नीताः प्राणिभिः पुनराहरत् ॥ ३० ॥ सर्वकामान्दुदुहतुः
प्रजानां तस्य रोदसी ॥ समास्त्रिणवसाहस्रीर्दिक्षु चक्रमवर्तयत् ॥ ३१ ॥ स सम्राड् लोकपालाख्यमैश्वर्यमधिराट्
च्छ्रियम् ॥ चक्रं चास्खलितं प्राणान्मृषेत्युपरराम ह ॥ ३२ ॥ तस्यासन्नृप वैदर्भ्यः पत्न्यस्तिस्रः सुसंमताः ॥
जघ्नुस्त्यागभयात्पुत्रान्नानुरूपा इतीरिते ॥ ३३ ॥ तस्यैवं वितथे वंशे तदर्थं यजतः सुतम् ॥ मरुत्स्तोमेन
मरुतो भरद्वाजमुपाददुः ॥ ३४ ॥

अधिराज्यकी सम्पत्ति, अस्खलित सेना और आत्मप्राणादि सबहीको मिथ्या विचार कर विषयसे मुँह मोडा ॥ ३२ ॥ इन भरतजीके विदर्भ देशके
राजाकी वेटी सुसम्मत तीन स्त्रियें थी। एकसमय राजाने कहा कि "यह पुत्र हमारे अनुसार नहीं है" इसलिये यह तीनों ऐसी शंका करने लगीं
कि, वारंवार अनुहारका विचार कर कहीं यह राजा हमपर व्यभिचारकी शंका न कर वैठे और हमको त्यागदे। इसलिये अपनी अपनी संतानको
मारडाला ॥ ३३ ॥ इस प्रकार वंशके व्यर्थ होनेसे महाराज भरतजीने पुत्रार्थ वायु और सोमका यज्ञ किया। इस यज्ञके मरुद्गणोंने प्रसन्न हो राजाके

हाथमें भरद्वाज नामक एक पुत्र समर्पण किया ॥ ३४ ॥ हे परीक्षित ! अब भरद्वाजके जन्मका वृत्तान्त और समर्प्पणकी कथा कहते हैं । अपने भ्राता उतथ्यकी स्त्री ममतासे एक दिन छिपकर बृहस्पतिजीने भोग करना चाहा था। परन्तु उस समय गर्भके बीच एक और बालक था, फिर उस समय गर्भके मध्य दूसरे गर्भका स्थान कैसे हो ? इसलिये, गर्भके बालकने बृहस्पतिजीको वीर्य डालनेके अर्थ निवारण किया परन्तु बृहस्पतिजी कामान्ध होरहेथे । उन्होंने क्रोधित होकर बालकको यह शाप दिया कि, "तू अंधा होजा" और अपना वीर्य ममताके पेटमें डाला ॥ ३५ ॥ बृह स्पतिजीके शापसे उतथ्य नयनहीन दीर्घतमा हुयेथे परन्तु उन्होंने अपनी एडीके प्रहारसे बृहस्पतिजीके वीर्यको योनिके बाहर निकाल दिया । परन्तु उस भूमिपर गिरेहुये वीर्यसे उसी समय एक कुमार उत्पन्न हुआ । पीछे स्वामी हमको व्यभिचारिणी जानकर छोड़ न दें इस भयसे भीत होकर जब उतथ्यकी स्त्री ममताने उस कुमारको त्याग करनेकी इच्छा की, तब उस समय देवतालोगोंने बृहस्पति और ममताके विवाद रूप इस

अंतर्वत्न्यां भ्रातृपत्न्यां मैथुनाय बृहस्पतिः ॥ प्रवृत्तो वारितो गर्भं शप्त्वा वीर्यमवासृजत् ॥ ३५ ॥
तं त्यक्तुकामां ममतां भर्तृत्यागविशंकिताम् ॥ नामनिर्वचनं तस्य श्लोकमेनं सुरा जगुः ॥ ३६ ॥
मूढे भरद्वाजमिमं भरद्वाजं बृहस्पते ॥ यातौ यदुक्त्वा पितरौ भरद्वाजस्ततस्त्वयम् ॥ ३७ ॥

कुमारका नाम धरनेके लिये यह वचन कहे ॥ ३६ ॥ यथा—पुत्रको त्याग करके जाती हुई देख बृहस्पतिजीने ममतासे कहा । अरी मूढ स्त्री ! यह बालक एकके क्षेत्रमें दूसरेके वीर्यसे होनेके कारण इसका दो जनोंसे जन्म हुआ । इसलिये यह तुम्हारे स्वामीका भी पुत्रहै । स्वामीसे कुछ भयकी शंका नहीं तुम इस बालकको पालो तब ममताने उत्तर दिया कि, तुमभी इसका पालन पोषण करो । हम दोनों जनोंसे अन्यायके द्वारा यह बालक उत्पन्न हुआ है । सो मैं इकली क्यो इसका पालन पोषण करूंगी ! पिता माता अर्थात् बृहस्पति और ममता इस प्रकार कह झगडा करते करते इस बालकको छोडकर चले गये इसीलिये इसका नाम भरद्वाज हुआ क्योंकि भर ( पोषण ) और द्वाज ( दोनोंसे उत्पन्न ) इन दोनों शब्दोंके मिलानेसे भरद्वाज नाम हुआ ॥ ३७ ॥

हे राजा परीक्षित् । देवता लोगोंके इस प्रकार कहते कहते पर भी व्यभिचारसे उत्पन्न हुये उस बालकको व्यर्थ समझकर उतथ्यकी भार्याने त्याग दिया । तब उस बालकको मरुद्गणोंने लेकर पालन किया था । जब भरत वंशके वितथ होनेका उपक्रम हुआ तब उस समय मरुद्गणोंने इस पुत्रको लेकर महाराजाधिराज भरतजीको देदिया ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां शकुन्तलोपाख्यानं नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ दोहा—भरत वंश इक्कीसमें, रंतिदेव अजमीढ । तिनके कुलकी कीर्ति सब, वरणों सहित सपीढ ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् ! वंशके वितथ होनेपर भरतजीको मरुद्गणोंने यह बालक दिया इसलिये इन भरद्वाजका नाम वितथ हुआ । इन वितथका पुत्र मन्यु उनसे बृहत्क्षत्र, जय, महावीर्य, नर और गर्ग ये पाँच पुत्र उत्पन्न हुये ॥ १ ॥ उनमें नरका पुत्र संकृति हुआ । तिसका पुत्र गुरु और

चोद्यमाना सुरैरेवं मत्वा वितथमात्मजम् ॥ व्यसृजन्मरुतोऽबिभ्रन्दत्तोऽयं वितथेऽन्वये ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे शकुन्तलोपाख्याने विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वितथस्य सुतो मन्युर्बृहत्क्षत्रो जयस्ततः ॥ महावीर्यो नरो गर्गस्संकृतिस्तु नरात्मजः ॥ १ ॥ गुरुश्च रंतिदेवश्च संकृतेः पांडुनंदन ॥ रंतिदेवस्य हि यश इहामुत्र च गीयते ॥२॥ वियद्वित्तस्य ददतो लब्धंलब्धं बुभुक्षतः ॥ निष्किंचनस्य धीरस्य सकुटुम्बस्य सीदतः ॥ ३ ॥ व्यतीयुरष्टचत्वारिंशदहान्यपि गतः किल ॥ घृतपायससंयावं तोयं प्रातरुपस्थितम् ॥ ४ ॥ कृच्छ्रप्राप्तकुटुम्बस्य क्षुत्तृड्भ्यां जातवेपथोः ॥ अतिथिर्ब्राह्मणः काले भोक्तुकामस्य चागमत् ॥ ५ ॥

रन्तिदेव हुआ । हे राजन् ! इन रन्तिदेवकी महिमा इस लोक और परलोक दोनोमें गाई जाती है ॥ २ ॥ इस राजाका चित्त निरन्तर व्ययमें नियुक्त था । वह आप भूखे रहकर भी जो कुछ मिलता तत्काल दान कर देते ? यह धीर नरपति सब कुछ दान करके निष्किञ्चन हो सपरिवार क्षुधाके मारे अत्यन्त व्याकुल होगया ॥ ३ ॥ और विना जल पानकिये राजाको अडतालीस दिन व्यतीत होगये । सब परिवार विना आहारके कष्ट पारहा था और आप भी भूख प्यासके मारे कम्पायमान होरहे थे । उसी समय घृत, खीर और थूली भोजन करनेके लिये राजाको प्राप्त हुई ॥ ४ ॥ उसको पाय राजा प्रातःकाल भोजन करनेको चले जाते थे । उसी समय कोई ब्राह्मण अतिथि आगया ॥ ५ ॥

तो राजा श्रद्धापूर्वक सर्वदेवमय भगवान् हरिको देखते हुए आदर पूर्वक उस ब्राह्मणको भी उस सब अन्नमेंसे विभाग करके देते हुए। और वह ब्राह्मण भोजन करके चला गया ॥ ६ ॥ तिसके पीछे उस बचे हुये अन्नादिको अपने सब परिवारको बाँट चूंट आप स्वयं भोजन करना चाहते थे कि उस अवसरपर और कोई शूद्र अपनेको अतिथि बताकर आया तो यह रन्तिदेव भगवान् हरिका स्मरण करके उस बचेहुए अन्नमेंसे उस शूद्रकोभी भाग देते हुए ॥ ७ ॥ जब वह एक शूद्र अतिथि आयकर बिदा हो चला गया कि, इतनेहीमें और एक जन बहुत सारे कुत्तोंको साथ लिये अतिथि बनकर वहाँ आया और आनकर बोला कि "मैं इन सब कुत्तोंके साथ बहुतही भूंखा हूँ" सो इस यूथके सहित मुझको तुम आहार दो

तस्मै संव्यभजत्सोऽन्नमादृत्य श्रद्धयान्वितः ॥ हरिं सर्वत्र संपश्यन्स भुक्त्वा प्रययौ द्विजः ॥ ६ ॥ अथान्यो भोक्ष्यमाणस्य विभक्तस्य महीपते ॥ विभक्तं व्यभजत्तस्मै वृषलाय हरिं स्मरन् ॥ ७ ॥ याते शूद्रे तमन्योऽगादतिथिः श्वभिरावृतः ॥ राजन्मे दीयतामन्नं सगणाय बुभुक्षते ॥ ८ ॥ स आदृत्यावशिष्टं यद्बहुमानपुरस्कृतम् ॥ तच्च दत्त्वा नमश्चक्रे श्वभ्यः श्वपतये विभुः ॥ ९ ॥ पानीयमात्रमुच्छेषं तच्चैकपरितर्पणम् ॥ पास्यतः पुल्कसोऽभ्यागादपो देह्यशुभस्य मे ॥ १० ॥ तस्य तां करुणां वाचं निशम्य विपुलश्रमाम् ॥ कृपया भृशसंतप्त इदमाहामृतं वचः ॥ ११ ॥ न कामयेऽहं गतिमीश्वरात्परामष्टर्द्धियुक्तामपुनर्भवं वा ॥ आर्तिं प्रपद्येऽखिलदेहभाजामंतःस्थितो येन भवंत्यदुःखाः ॥ १२ ॥

॥ ८ ॥ राजाने उसका बहुतही आदर किया और सन्मान करके वह बचा हुआ अन्न कुत्तोंके यूथको और उनके स्वामिको खानेके लिये देकर उनको नमस्कार किया ॥ ९ ॥ उसके पीछे सब कुछ देकर एक जनकी तृप्तिके योग्य जो जल वहाँ बचा था। उसकेही पीनेका राजाने उद्योग किया कि, इतनेहीमें एक पुल्कस ( चाण्डाल ) आया और करुणा सहित यह वचन बोला कि, हे महाराज ! मैं बहुत थक गया हूँ ! सो मुझ अशुभ पुरुषको कुछ जल दीजिये ॥ १० ॥ इस चाण्डालके ऐसे करुणायुक्त वचन सुनकर राजा रन्तिदेवको अत्यन्त दया हुई और दुःखित हो यह अमृतमय वचन बोले कि ॥ ११ ॥ हम परमेश्वरसे अणिमादि अष्टसिद्धियुक्त गति अथवा मुक्तिकी भी कामना नहीं

करते। हमारी यही प्रार्थना है कि, हम सम्पूर्ण देहधारियोंके दुःखको भोक्तारूपसे भीतर स्थिर होकर प्राप्त हों। और हमसे सब प्राणियोंका दुःख दूर होजावे ॥ १२ ॥ यह दीन जन जीवन धारण करनेकी वासना करता है। इसके जीवनके लिये जल अर्पणकरतेही हमारी क्षुधा, तृषा, थकावट, अंगोंका घूमना कातरता, क्रान्ति, खेद, विषाद, मोह सबही निवृत्त होगये ॥ १३ ॥ इसप्रकार कहकर स्वभावसेही दयालु महाराज रन्तिदेवने स्वयं प्यासके मारे म्रियमाण होनेपरभी उस चाण्डालको अपने पीनेका जल देदिया ॥ १४ ॥ हे राजन्! त्रिभुवनाधीश जो ब्रह्मादि देवता फलाकांक्षी पुरुषोंको फल दान किया करते हैं यह सब महाराज रन्तिदेवके धैर्य और धर्मकी परीक्षा करनेके लिये विष्णुकी बनाई हुई मायासे

क्षुत्तृट्छ्रमो गात्रपरिभ्रमश्च दैन्यं क्लमः शोकविषादमोहाः॥ सर्वे निवृत्ताः कृपणस्य जन्तोर्जिजीविषोर्जीवजलार्पणान्मे ॥ १३॥ एवं प्रभाष्य पानीयं म्रियमाणः पिपासया॥ पुल्कसायाददाद्धीरो निसर्गकरुणो नृपः ॥ १४ ॥ तस्य त्रिभुवनाधीशाः फलदाः फलमिच्छताम्॥ आत्मानं दर्शयांचक्रुर्माया विष्णुविनिर्मिताः ॥ १५॥ स वै तेभ्यो नमस्कृत्य निस्संगो विगतस्पृहः॥ वासुदेवे भगवति भक्त्या चक्रे नमः परम् ॥ १६ ॥ ईश्वरालंबनं चित्तं कुर्वतोऽनन्यराधसः॥ माया गुणमयी राजन्स्वप्नवत्प्रत्यलीयत ॥ १७ ॥ तत्प्रसंगानुभावेन रंतिदेवानुवर्तिनः॥ अभवन्योगिनः सर्वे नारायणपरायणाः ॥ १८ ॥

अपने अपने स्वरूपको दिखाते हुए ॥ १५ ॥ परन्तु महाराज रन्तिदेवने इन सब देवताओंको नमस्कार किया। और निःसङ्ग व स्पृहा रहित होकर केवल भगवान् वासुदेवको अर्पण कर दिया ॥ १६ ॥ इसलिये उन्होंने ब्रह्मादि देवताओंसे कुछभी नहीं चाहा। हे राजन्! रन्तिदेवके ईश्वरातिरिक्त और किसी फलकी इच्छा न करनेपर अपने चित्तको ईश्वरावलम्बित करनेसे उनके निकट गुणमयी माया स्वप्नकी समान आत्मामेंही विलीन हुई थी ॥ १७ ॥ उनके अनुगामी जनगण इन राजा रन्तिदेवके संसर्गप्रभावसे सबही नारायणपरायण योगी होगये ॥ १८ ॥

हे कुरुश्रेष्ठ ! मन्युके पुत्र नरका वंश कहा गया । अब गर्गके वंशका वृत्तान्त कहते हैं सो तुम सुनो । गर्गसे शिनि उत्पन्न हुए । शिनिसे गार्ग्य यह ब्रह्मकुलके प्रवर्तक हुए ॥ १९ ॥ अब महावीर्यके वंशका विवरण सुनो । महावीर्यसे दुरितक्षय उत्पन्न हुआ । उनका पुत्र त्रय्यारुणि, कवि और पुष्करारुणि, यह तीनोंजने क्षत्रिय वंशमें उत्पन्न होकर ब्राह्मणत्वको प्राप्त हुये थे। अब मन्युके पाँच पुत्रोंमेंसे सबसे बड़ेका वंश सुनों । बृहत्क्षेत्रका पुत्र हस्ती हुआ कि, जिसने हस्तिनापुर बसाया ॥२०॥ इस × हस्तीके ❀ अजमीढ, द्विमीढ और पुरुमीढ, यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए.इनसें अजमीढके वंशसे

गर्गाच्छिनिस्ततो गार्ग्यः क्षत्राद्ब्रह्म ह्यवर्तत ॥ दुरितक्षयो महावीर्यात्तस्य त्रय्यारुणिः कविः ॥ १९ ॥ पुष्करारुणिरित्यत्र ये ब्राह्मणगतिं गताः ॥ बृहत्क्षत्रस्य पुत्रोऽभूद्धस्ती यद्धस्तिनापुरम् ॥ २० ॥ अजमीढो द्विमीढश्च पुरुमीढश्च हस्तिनः ॥ अजमीढस्य वंश्याः स्युः प्रियमेधादयो द्विजाः ॥ २१ ॥ अजमीढाद् बृहदिषुस्तस्य पुत्रो बृहद्धनुः ॥ बृहत्कायस्ततस्तस्य पुत्र आसीज्जयद्रथः ॥ २२ ॥ तत्सुतो विशदस्तस्य सेनजित्समजायत ॥ रुचिराश्वो दृढहनुः काश्यो वत्सश्च तत्सुताः ॥ २३ ॥ रुचिराश्वसुतः पारः पृथुसेनस्तदात्मजः ॥ पारस्य तनयो नीपस्तस्य पुत्रशतं त्वभूत् ॥ २४ ॥ स कृत्व्यां शुककन्यायां ब्रह्मदत्तमजीजनत् ॥ स योगी गवि भार्यायां विष्वक्सेनमधात्सुतम् ॥ २५ ॥

प्रियमेधादि ब्राह्मणगण उत्पन्न हुए ॥ २१ ॥ और इस अजमीढसे बृहदिषु नाम और एक पुत्र जन्मा, उसका पुत्र बृहद्धनु हुआ । बृहद्धनुकी सन्तान बृहत्काय इसका पुत्र जयद्रथ हुआ ॥ २२ ॥ जयद्रथका पुत्र विशद उसका पुत्र सेनजित्, सेनजित्के रुचिराश्व, दृढ, हनुकाश्य और वत्स यह चार पुत्र हुए ॥२३॥ उनमें रुचिराश्वका पुत्र पार हुआ । उसका पुत्र पृथुसेन हुआ । हे राजन् ! पारका दूसरा पुत्र नीप और नीपके सौ(१००) पुत्र हुए ॥ २४ ॥ और इसी नीपने शुककी कन्या कृत्वीके गर्भसे ब्रह्मदत्तको उत्पन्न किया इस योगी ब्रह्मदत्तने अपनी भार्या सरस्वतीके गर्भसे

+ इसा राजा हस्तीने 'हस्तिनापुर' बसाया था जो अवतक गंगा भागीरथीके किनारे पर उपस्थित है ॥

❀ इसी अजमीढने 'अजमेर' बसाया जो आजकल पुष्करजीके निकट वर्तमान है और वास्तवमें इसका नाम 'अजमेढ' था जो आजकल अजमेर नामसे विख्यात है.

विष्वक्सेन नामक, एक पुत्र उत्पन्न किया ❋ ॥२५॥ जिसने जैगीषव्यके उपदेशसे योगशास्त्र प्रणयन किया था। इस विष्वक्सेनसे उदक्स्वनने जन्म
लिया। इनसे भल्लाद नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥२६॥ द्विमीढका पुत्र यवीनर, यवीनरका पुत्र कृतमान उसके यहां सत्यधृति नामक पुत्र जन्मा सत्यधृ
तिका पुत्र दृढनेमि और दृढनेमिका पुत्र सुपार्श्व हुआ ॥२७॥ सुपार्श्वसे सुमतिने जन्म लिया उसका पुत्र सन्नति नाम, उसका पुत्र कृति, जिसने हिरण्य
नामसे योग विद्या सीखकर ॥ २८ ॥ प्राच्य सामकी छः संहिताओंका विभाग करके उनको पढ़ाया इस कृतिके नीप हुआ और नीपसे उग्रायुधकी

जैगीषव्योपदेशेन योगतंत्रं चकार ह ॥ उदक्स्वनस्ततस्तस्माद्भल्लादो वार्हदीषवः ॥ २६ ॥ यवीनरो द्विमीढस्य
कृतिमांस्तत्सुतः स्मृतः ॥ नाम्ना सत्यधृतिर्यस्य दृढनेमिः सुपार्श्वकृत् ॥ २७ ॥ सुपार्श्वात्सुमतिस्तस्य पुत्रः सन्नतिमां
स्ततः ॥ कृती हिरण्यनाभाद्यो योगं प्राप्य जगौ स्म षट् ॥ २८ ॥ संहिताः प्राच्यसाम्नां वै नीपो ह्युग्रायुधस्ततः ॥ तस्य
क्षेम्यः सुवीरोऽथ सुवीरस्य रिपुंजयः ॥ २९ ॥ ततो बहुरथो नाम पुरुमीढोऽप्रजोऽभवत् ॥ नलिन्यामजमीढस्य नीलः
शांतिस्सुतस्ततः ॥३०॥ शांतेः सुशांतिस्तत्पुत्रः पुरुजोऽर्कस्ततोऽभवत् ॥ भर्म्याश्वस्तनयस्तस्य पंचाऽऽसन्मुद्गलादयः ॥
॥ ३१ ॥ यवीनरो बृहदिषुः कांपिल्यः संजयः सुताः ॥ भर्म्याश्वः प्राह पुत्रा मे पंचानां रक्षणाय हि ॥ ३२ ॥

उत्पत्ति हुई. उग्रायुधके क्षेम्य, उसका पुत्र सुवीर, सुवीरका पुत्र रिपुञ्जय ॥२९॥ उसका पुत्र बहुरथ हुआ हस्तीका पुत्र पुरुमीढ निःसन्तान रहा नलिनी
नाम जो भार्या थी उससे नीलनाम एक पुत्र उत्पन्न हुआ। और नीलका पुत्र शान्ति जन्मा ॥ ३० ॥ शान्तिका बेटा सुशान्ति, सुशान्तिका पुत्र
पुरुज और उससे अर्कने जन्म ग्रहण किया। अर्कका पुत्र भर्म्याश्व और उसके मुद्गलादि पॉच पुत्र उत्पन्न हुए ॥३१॥ अर्थात् मुद्गल, यवीनर, बृहदिषु

---

❋ शंका-राजा नीपने क्षत्रिय होकर शुकदेवजी ब्राह्मणकी कन्याके साथ अपना विवाह क्यों किया ? क्षत्रियकी पुत्रीको तो ब्राह्मण सदैव विवाहते रहे परन्तु ब्राह्मणकी कन्याके साथ क्षत्रियका विवाह हमने आजही सुनाहै, कभी देवयानीकी बात तो शापसे होगई, परन्तु यह अबकी हमको बडी शंका है।

उत्तर-तीन लोकमें शुकदेवजीकी कन्या सब ब्रह्मज्ञानियोंमें परम ब्रह्मज्ञानी थी और ब्रह्मज्ञानीही पुरुषको अपना पतिकरना चाहती थी और किसी दूसरे पुरुषको नहीं चाहती थी और राजा नीप बडा ब्रह्मज्ञानी था ऐसा विचारके अपनी इच्छासे राजा नीपको उसने अपना पति बनाया, कुछ संसारकी रीतिसे वह विवाह नहीं हुवा था ॥

काम्पिल्य और संजय यह पांच पुत्र जन्मे। भर्म्याश्वने इन पुत्रोंको देखकर एक समय कहा था कि, हमारे यह पांच पुत्र पांच विषयके रक्षा करनेमें समर्थ हैं ॥ ३२ ॥ वह पांच देशका पालन कर सक्ते हैं। इसी कारण इन पुत्रोंकी पाञ्चाल संज्ञा हुई। और पाञ्चाल देश इनहींके नामसे प्रसिद्ध हुवा और मुद्गलसे मौद्गल्य गोत्री ब्रह्मकुल हुआ ॥३३॥ भर्म्याश्वके पुत्र मुद्गलसे शुभनरा मिथुनने जन्मलिया। इनमें दिवोदास नर और अहल्या नाम नारी थी। उसी अहल्यामें गौतमजीसे शतानन्दकी उत्पत्ति हुई ॥३४॥ शतानन्दका पुत्र सत्यधृति हुआ। यह धनुर्वेदको भलीभाँतिसे जानता था। उसका पुत्र शरद्वान् कि, जिसका वीर्य उर्वशीके दर्शनसे शरकण्डोंके समूहमें गिरा था। और फिर इसी वीर्यसे एक शुभ जोड़ा उत्पन्न हुआ ॥३५॥

विषयाणामलमिमे इति पांचालसंज्ञिताः ॥ मुद्गलाद्ब्रह्म निर्वृत्तं गोत्रं मौद्गल्यसंज्ञितम् ॥ ३३ ॥ मिथुनं मुद्गलाद्भार्म्याद्दिवोदासः पुमानभूत् ॥ अहल्या कन्यका यस्यां शतानंदस्तु गौतमात् ॥ ३४ ॥ तस्य सत्यधृतिः पुत्रो धनुर्वेदविशारदः ॥ शरद्वांस्तत्सुतो यस्मादुर्वशीदर्शनात्किल ॥ ३५ ॥ शरस्तंबेऽपतद्रेतो मिथुनं तदभूच्छुभम् ॥ तद्दृष्ट्वा कृपयाऽगृह्णाच्छंतनुर्मृगयां चरन् ॥ कृपः कुमारः कन्या च द्रौणपत्न्यभवत्कृपी ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० न० भरतरन्तिदेवाजमीढादिचरितं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ मित्रायुश्च दिवोदासाच्च्यवनस्तत्सुतो नृप ॥ सुदासः सहदेवोऽथ सोमको जंतुजन्मकृत् ॥ १ ॥ तस्य पुत्रशतं तेषां यवीयान्पृषतः सुतः ॥ द्रुपदो द्रौपदी तस्य धृष्टद्युम्नादयः सुताः ॥ २ ॥

जब शन्तनु राजा मृगया करनेको गया तब उसने दैवात् इस जोड़ेको देखा। और दयाके वश हो अपने घरपर ले आया उस नर मिथुनमेंसे बालकका नाम कृप और बालिकाका नाम कृपी हुआ जो कि, द्रोणाचार्यकी स्त्री हुई ॥३६॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां वंशानुकीर्त्तनं नाम एकाविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ दोहा-दिवोदासको वंश कह, ऋक्ष वंश बाईस। जरासन्ध और धर्मसुत, दुर्योधन धनईस ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षितसे बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ! दिवोदासका पुत्र मित्रायु, उसका पुत्र च्यवन, च्यवनका पुत्र सुदास, सुदासका सुत सहदेव और उसकी सन्तान सोमक हुआ. इस सोमकके सौ (१००) पुत्र थे। उनमें जन्तु बड़ा था ॥ १ ॥ और पृषत छोटा हुआ। इस

पृषतके सर्व सम्पद्-युक्त राजा द्रुपदने जन्म लिया। इन्हीं राजा द्रुपदसे द्रौपदीका जन्म हुआ और इनके पुत्र धृष्टद्युम्नादि हुए ॥ २ ॥ धृष्टद्युम्नका पुत्र धृष्टकेतु हुआ। यह सब धर्म्याश्वके पाञ्चाल वंशमे हुए और पंजाबके राजा थे। हे राजा परीक्षित्! अब अजमीढका दूसरा पुत्र जो ऋक्ष था, उसका पुत्र संवरण हुआ ॥ ३ ॥ इस संवरणसे सूर्यकी कन्या तपतीके गर्भसे कुरुक्षेत्रपति कुरुने जन्म ग्रहण किया, इन कुरुके परीक्षित, सुधनु, ज० और निषधाश्व यह चार पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ४ ॥ इनमें सुधनुका पुत्र सुहोत्र, सुहोत्रका पुत्र च्यवन और इनके कृती हुआ। कृतीका उप रिचरवसु नाम पुत्र हुआ। उससे बृहद्रथ प्रभृति पुत्र उत्पन्न हुए ॥५॥ और पुत्रोंके यह नाम हैं यथा-कुशांब,मत्स्य, प्रत्यग्र और चेदिप इत्यादि।

धृष्टद्युम्नाद्धृष्टकेतुर्भार्म्याः पांचालका इमे॥ योऽजमीढसुतो ह्यन्य ऋक्षः संवरणस्ततः ॥ ३ ॥ तपत्यां सूर्यकन्यायां कुरुक्षेत्रपतिः कुरुः॥ परीक्षित्सुधनुर्जह्नुर्निषधाश्वः कुरोस्सुताः ॥ ४ ॥ सुहोत्रोऽभूत्सुधनुषश्च्यवनोऽथ ततः कृती॥ वसुस्तस्योपरिचरो बृहद्रथमुखास्ततः ॥ ५ ॥ कुशांबमत्स्यप्रत्यग्रचेदिपाद्याश्च चेदिपाः ॥ बृहद्रथात्कुशाग्रोऽभूदृषभ स्तस्य तत्सुतः ॥ ६ ॥ जज्ञे सत्यहितोऽपत्यं पुष्पवांस्तत्सुतो जहुः ॥ अन्यस्यां चापि भार्यायां शकले द्वे बृहद्रथात् ॥ ७ ॥ ते मात्रा बहिरुत्सृष्टे जरया चाभिसंधिते॥ जीवजीवेति क्रीडंत्या जरासंधोऽभवत्सुतः ॥ ८ ॥ ततश्च सहदेवोऽभूत्सोमापिर्यच्छ्रुतश्रवाः॥ परीक्षिदनपत्योऽभूत्सुरथो नाम जाह्नवः ॥ ९ ॥ ततो विदूरथस्तस्मात्सार्वभौमस्ततोऽभवत्॥ जयसेनस्तत्तनयो राधिकोऽतोऽयुतो ह्यभूत् ॥ १० ॥

यह सबही चेदिप अर्थात् चंदेलीके राजा थे बृहद्रथसे कुशाग्रका जन्म हुआ उसका पुत्र ऋषभ, उसका सुत ॥ ६ ॥ सत्यहित सत्यहितका पुत्र पुष्पवान्, तिसका बेटा जहु हुआ। हे राजन्! बृहद्रथकी दूसरी भार्यासे एक पुत्र दो खण्ड होकर जन्मा था ॥ ७ ॥ उसकी माताने उस बालकको ऐसा देखकर बाहर फेंकवादिया। फिर जरा राक्षसीने उसको देख "जीवितहो जीवितहो" यह वाक्य उच्चारणपूर्वक क्रीडा करते करते उन दोनों खण्डोंको जोड दिया था उससेही यह बालक सर्वावयव सम्पन्न हो जरासंध नाम हुआ ॥८॥ इस जरासन्धका पुत्र सहदेव, उसका पुत्र सोमापि,उससे श्रुतश्रवाकी उत्पत्ति हुई। हे राजन्! कुरुपुत्र परीक्षित्के सन्तान नहीं थी। जहुका पुत्र सुरथ ॥ ९ ॥ इस सुरथसे विदूरथका जन्म

हुआ। उसका पुत्र सार्व्वभौम, उसका पुत्र जयसेन, जयसेनका पुत्र राधिक, राधिकसे अयुतायुने जन्मलिया ॥ १० ॥ अयुतायुके क्रोधन, क्रोधनके देवातिथि उनके ऋक्ष और ऋक्षसे दिलीपने जन्म ग्रहण किया। और दिलीपके प्रतीप नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ११ ॥ इन प्रतीपके देवापि, शन्तनु और बाह्लीक नामक तीन पुत्र हुए। तिनमें बडा पुत्र देवापि पितृराज्यको छोडकर वनमें चला गया था ॥१२॥ इसलिये मध्यम पुत्र शन्तनु राजा हुए। पूर्व जन्ममें इनका नाम महाभिषक था। यह शन्तनु अपने हाथसे जिस किसी वृद्ध पुरुषको स्पर्श करते वही युवा होजाता ॥ १३ ॥ और शान्ति प्राप्त करलेता था. इस कर्मकेही करनेसे इनका शन्तनु नाम हुआ। इन शन्तनुजीके राजा होनेपर देवराज इन्द्रने जब बारह वर्षतक पानी न वर्षाया ॥१४॥ तब राजाने उद्विग्न होकर ब्राह्मणोंसे इसका कारण पूँछा तब ब्राह्मणोंने इस विषयमें केवल इतनाही कहा कि, महाराज! बड़े भाईके

**ततश्च क्रोधनस्तस्माद्देवातिथिरमुष्य च ॥ ऋष्यस्तस्य दिलीपोऽभूत्प्रतीपस्तस्य चात्मजः ॥११॥ देवापिश्शंतनुस्तस्य वाह्लीक इति चात्मजाः ॥ पितृराज्यं परित्यज्य देवापिस्तु वनं गतः ॥१२॥ अभवच्छंतनू राजा प्राङ्महाभिषसंज्ञितः ॥ यंयं कराभ्यां स्पृशति जीर्णं यौवनमेति सः ॥१३॥ शांतिमाप्नोति चैवाग्र्यां कर्मणा तेन शंतनुः ॥ समा द्वादश तद्राज्ये न ववर्ष यदा विभुः ॥ १४ ॥ शंतनुर्ब्राह्मणैरुक्तः परिवेत्ताऽयमग्रभुक् ॥ राज्यं देह्यग्रजायाशु पुरराष्ट्रविवृद्धये ॥ १५ ॥ एवमुक्तो द्विजैर्ज्येष्ठं छंदयामास सोऽब्रवीत् ॥ तन्मंत्रिप्रहितैर्विप्रैर्वेदाद्विभ्रंशितो गिरा ॥ १६ ॥ वेदवादातिवादान्वै तदा देवो ववर्ष ह ॥ देवापिर्योगमास्थाय कलापग्राममाश्रितः ॥ १७ ॥**

रहते जो पुरुष राजसिंहासन पर बैठताहै वह अपनी समान पुरुष होनेपर भी परिवेत्ताही होजाताहै आप परिवेदन दोषसे दूषित हुये हैं. सो इस दोषको दूर करनेके लिये शीघ्र अपने बडे भाईको बुलाकर उनको राज्यभार देदो। तब देवता जल वर्षावेंगे। और पुरराष्ट्रोंकी वृद्धि होगी ॥ १५ ॥ ब्राह्मणोंके यह वचन सुनकर राजा शन्तनु उसीसमय वनको चलेगये। और "प्रजापालन करनाही राजाका परम धर्म है। आप राज्यको स्वीकार कीजिये" यह कहकर अपने बडे भ्रातासे राज्य ग्रहण करनेके लिये विनय करने लगे। परन्तु इससे पहले शन्तनुके मंत्री अश्ववारने देवापिको पाखण्ड करके राज्यके अयोग्य करनेके लिये उनके पास कुछेक ब्राह्मणोंको भेज दिया था. पाखण्डमतानुयायी ब्राह्मणलोगोंकी कथाके द्वारा जब देवापि वेदमार्गसे

परिभ्रष्ट हुये तब इन्होंने शन्तनुकी प्रार्थना न मानी और वेद शास्त्रकी निन्दा करने लगे तब वेदोंकी निन्दा करनेसे नीचता पानेके कारण राज्यके योग्य देवापि न रहे । फिर उसके उपरान्त शन्तनुके राज्य भोग करनेमें और कोई दोष नहीं रहा । फिर यथाकालमें वर्षा होने लगी तबसे देवापि योगमार्गका अवलम्बनकर कलाप ग्राममें रहते हैं ॥ १६ ॥ १७ ॥ जब कलियुगमें चन्द्र वंशका नाश होजायगा तब सत्ययुगके पहले यह देवापि फिर चन्द्रवंशको स्थापित करैंगे शन्तनुके पुत्र बाह्लीकसे सोमदत्तकी उत्पत्ति हुई । इस सोमदत्तके भूरि भूरिश्रवा और शल यह तीन पुत्र उत्पन्न हुये ॥ १८ ॥

**सोमवंशे कलौ नष्टे कृतादौ स्थापयिष्यति ॥ वाह्लीकात्सोमदत्तोऽभूद्भूरिर्भूरिश्रवास्ततः ॥ १८ ॥ शलश्च शंतनोरासीद्गंगायां भीष्म आत्मवान् ॥ सर्वधर्मविदां श्रेष्ठो महाभागवतः कविः ॥ १९ ॥ वीरयूथाग्रणीर्येन रामोऽपि युधि तोषितः ॥ शंतनोर्दाशकन्यायां जज्ञे चित्रांगदः सुतः ॥ २० ॥ विचित्रवीर्यश्चावरजो नाम्ना चित्रांगदो हतः ॥ यस्यां पराशरात्साक्षादवतीर्णो हरेः कला ॥ २१ ॥**

हे परीक्षित् । इन शन्तनुके गंगाजीके गर्भसे भीष्मजीका जन्म हुवा था । यह भीष्मजी धर्मके जाननेवालोंमें श्रेष्ठ महाभागवत विद्वान् और वीर गणोंके अगुए थे, उन्होने संग्राममें परशुरामजीको[1] भी प्रसन्न किया था । हे राजन् ! इन शन्तनुसे दाश कान्यामें चित्रांग और विचित्रवीर्यनामक दो पुत्र जन्में[2] ॥ १९ ॥ २० ॥ उनमें छोटा विचित्रवीर्य हुआ बडा पुत्र चित्राङ्गत जिसको चित्रांगद नामक किसी गन्धर्वने मारडाला । शंतनुराजाके ग्रहण करनेसे पहले इस दाशकन्या (सत्यवती)में महर्षि पराशरसे साक्षात् भगवान् हरिके अंशसे कृष्णद्वैपायन मुनि (श्रीव्यासजी) का अवतार हुआ ॥२१॥

---

१ शंका—रामचन्द्रके सामने त्रेतायुगमें परशुरामजी अपना धनुष बाण रखके उत्तर दिशामें तप करनेको चले गयेथे, रामायणमें ऐसा लिखा है, फिर द्वापर युगमें भीष्मजीके सग युद्ध कैसे किया उस समय परशुरामजीके पास धनुष बाण कहासे आया ?

उत्तर—जब परशुरामजीने रामचन्द्रजीके सामने अस्त्रोंका त्याग किया, उस समय कुछ उन्होंने ऐसी शपथ नहीं कीथी कि, आजसे हम कभी अस्त्र ग्रहण न करेंगे, इसलिये अम्बिकाको अत्यन्त दु खी देख कर और अपनी शरण आई जानकर तपके प्रभावसे दूसरा धनुषबाण बनाकर भीष्मके सग युद्ध करने लगे ॥

२ उपरिवसुके वीर्यद्वारा मत्स्यगर्भसे एक कन्या उत्पन्न हुई थी और केवट लोगोंने उसका पालन पोषण किया था । इसीलिये यह दाश कन्याके नामसे विख्यात हुई वास्तवमें इसका नाम सत्यवती था ॥

हे परीक्षित् ! उनके जन्म होनेसे पहिले समस्त वेद गुप्त होगये थे और उनसेही हमनेभी श्रीमद्भागवत शास्त्र प८, था जो कि, इस समय आपको सुना रहे हैं । इन भगवान् बादरायणके पैलादि अनेक शिष्य थे परन्तु इन्होंने उनका स्वभाव जानकर सब शिष्योंको छोडकर हमारे प्रति परमगुह्य श्रीमद्भागवत शास्त्रकी व्याख्या की क्योंकि मैं उनका शान्त पुत्रथा ॥ २२ ॥ इन विचित्रवीर्यने काशीराजकी दो कन्या अम्बिका और अम्बालिकासे विवाह किया,इन दोनों कन्याओंको महाबलवान् भीष्म स्वयंवरमेंसे लडकर छीन लाये थे। इन दोनों स्त्रियोंमें विचित्रवीर्य अत्यन्त अनुराग करतेथे इसलिये अल्प कालमेंही यक्ष्मारोगसे ग्रसित हो मृत्युको प्राप्त हुये ॥ २३ ॥ २४ ॥ इनके कोई सन्तान नहीं हुई तब इनके सहोदर भगवान्

वेदगुप्तो मुनिः कृष्णो यतोऽहमिदमध्यगाम् ॥ हित्वा स्वशिष्यान्पैलादीन्भगवान्बादरायणः ॥ २२ ॥ मह्यं पुत्राय शांताय परं गुह्यमिदं जगौ ॥ विचित्रवीर्योऽथोवाह काशिराजसुते बलात् ॥ २३ ॥ स्वयंवरादुपानीते अंबिकांबालिके उभे ॥ तयोरासक्तहृदयो गृहीतो यक्ष्मणा मृतः ॥ २४ ॥ क्षेत्रेऽप्रजस्य वै भ्रातुर्मात्रोक्तो बादरायणः ॥ धृतराष्ट्रं च पांडुं च विदुरं चाप्यजीजनत् ॥ २५ ॥ गांधार्यां धृतराष्ट्रस्य जज्ञे पुत्रशतं नृप ॥ तत्र दुर्योधनो ज्येष्ठो दुःशला चापि कन्यका ॥ २६ ॥ शापान्मैथुनरुद्धस्य पांडोः कुंत्यां महारथाः ॥ जाता धर्मानिलेंद्रेभ्यो युधिष्ठिरमुखास्त्रयः ॥ २७ ॥

वेदव्यासजीने अपनी सत्यवती माताके कहनेसे अपने भाई विचित्र वीर्यके क्षेत्रमें धृतराष्ट्र पाण्डु और विदुर यह तीन पुत्र उत्पन्न किये ॥ २५ ॥ इनमें धृतराष्ट्रकी स्त्री गान्धारी हुई इस धृतराष्ट्रके गान्धारीसे सौ (१००) पुत्र जन्मे इन पुत्रोंमें दुर्योधन सबसे बड़ा था और दुःशला नाम एक कन्या हुई ॥ २६ ॥ हे राजन् ! पाण्डु राजा एक समय वनमें शिकार खेलनेको गये थे, वहाँ इन्होंने मैथुन करते हुये एक मृगका वध किया, तब मृगने इनको शाप दिया कि जब तुम मैथुन करोगे तबही तुम्हारी मृत्यु होजायगी । इन राजा पाण्डुकी स्त्री कुन्तीमें धर्म, पवन और इन्द्रके

वीर्यसे युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन, यह तीन पुत्र महारथी उत्पन्न हुये । और इन्हीं राजाकी माद्री नामक दूसरी भार्यामें अश्विनीकुमारसे नकुल
और सहदेवका जन्म हुआ इन पॉचों पाण्डवोंकी भार्या द्रौपदी हुई । द्रौपदीके गर्भमें युधिष्ठिरादि पॉच पांडवोंसे पॉच पुत्र उत्पन्न हुये, जोकि
तुम्हारे पितृव्य थे ॥२७॥२८॥ अर्थात् युधिष्ठिरसे प्रतिविन्ध्य, भीमसे श्रुतसेन और अर्जुनसे श्रुतकीर्ति,नकुलसे शतानीक और सहदेवसे श्रुतकर्मा
उत्पन्न हुआ ॥ हे राजन् ! इन पॉच पांडवोंसे इनकी दूसरी भार्याओंमें इन पुत्रोंके अतिरिक्त (सिवाय) और भी पुत्र उत्पन्न हुयेथे युधिष्ठिरकी
पौरवी नामक जो दूसरी भार्याथी । उससे देवक नाम एक पुत्र उत्पन्न हुआ । भीमसेनकी हिडिम्बा नामक वनितामें घटोत्कचने जन्म

नकुलः सहदेवश्च माद्र्यां नासत्यदस्रयोः ॥ द्रौपद्यां पंच पंचभ्यः पुत्रास्ते पितरोऽभवन् ॥ २८ ॥ युधिष्ठिरात्प्रति
विंध्यः श्रुतसेनो वृकोदरात् ॥ अर्जुनाच्छ्रुतकीर्तिस्तु शतानीकस्तु नाकुलिः ॥ २९ ॥ सहदेवसुतो राजञ्छ्रुतकर्मा
तथाऽपरे ॥ युधिष्ठिरात्तु पौरव्यां देवकोथ घटोत्कचः ॥ ३० ॥ भीमसेनाद्धिडिंबायां काल्यां सर्वगतस्ततः ॥
सहदेवात्सुहोत्रं तु विजयाऽसूत पार्वती ॥ ३१ ॥ करेणुमत्यां नकुलो निरमित्रं तथार्जुनः ॥ इरावतमुलूप्यां वै सुतायां
बभ्रुवाहनम् ॥ मणिपूरपतेः सोऽपि तत्पुत्रः पुत्रिकासुतः ॥ ३२ ॥ तव तातः सुभद्रायामभिमन्युरजायत ॥ सर्वातिरथ
जिद्वीर उत्तरायां ततो भवान् ॥ ३३ ॥

ग्रहण किया ॥ २९ ॥ ३० ॥ इन भीमसेनके कालीनामक एक और भी भार्याथी, जिससे सर्वगत नामक एक सन्तानने जन्मलिया सहदेवकी
विजया नामक दूसरी भर्या पर्वतकी बेटीने सुहोत्र नाम एक पुत्र उत्पन्न किया । नकुलकी करेणुमती नामक वनितामें निरमित्र नामक एक पुत्र
उत्पन्न हुआ. हे राजन् ! अर्जुनने नागराजकी कन्या उलूपीके गर्भसे इरावन्त नामक एकपुत्र उत्पन्न किया और मणिपुराधीशकी बेटीमें बभ्रुवाहन
नाम पुत्र उत्पन्न कियाथा । यद्यपि यह अर्जुनका बेटाथा । पर नानाके गोद लेनेसे मणिपुरपतिका पुत्र कहायाथा ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ इन अर्जुनके
सुभद्रा नामक और एक भर्याथी, उससे तुम्हारे पिता अभिमन्युने जन्म लिया । यह अभिन्यु समस्त अतिरथी वीरोंके जयकारी और

परिक्षीणेषु कुरुषु द्रौणेर्ब्रह्मास्त्रतेजसा ॥ त्वं च कृष्णानुभावेन सजीवो मोचितोंतकात् ॥ ३४ ॥ तवेमे तनयास्तात जनमे
जयपूर्वकाः ॥ श्रुतसेनो भीमसेन उग्रसेनश्च वीर्यवान् ॥३५॥ जनमेजयस्त्वां विदित्वा तक्षकान्निधनं गतम् ॥ सर्पान्वै
सर्पयागाग्नौ स होष्यति रुषाऽन्वितः ॥ ३६ ॥ कावषेयं पुरोधाय तुरं तुरगमेधयाट् ॥ समंतात्पृथिवीं सर्वां जित्वा
यक्ष्यति चाध्वरैः ॥ ३७ ॥ तस्य पुत्रश्शतानीको याज्ञवल्क्यात्त्रयीं पठन् ॥ अस्त्रज्ञानं क्रियाज्ञानं शौनकात्परमेष्यति ॥
॥ ३८ ॥ सहस्रानीकस्तत्पुत्रस्ततश्चैवाश्वमेधकः ॥ असीमकृष्णस्तस्यापि निमिचक्रस्तुतत्सुतः ॥ ३९ ॥ गजाह्वये
हृते नद्या कौशांब्यां साधु वत्स्यति ॥ उक्तस्ततश्चित्ररथस्तस्मात्कविरथः सुतः ॥ ४० ॥

महावीरथे । हे महाराज परीक्षित् ! उनकेही औरससे उत्तराके गर्भमें आपने जन्म लिया ॥ ३३ ॥ हे राजन् ! अश्वत्थामाके छोड़े हुए ब्रह्मास्त्रके तेजसे कुरुवंशका जब नाश होरहाथा, तब तुमभी उससे नष्ट होते । परन्तु भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मुरलीमनोहरके प्रभावसे मृत्युके हाथसे तुम छूट गये ॥ ३४॥ हे तात ! तुम्हारे इस समय जनमेजय, श्रुतसेन, भीमसेन, और उग्रसेन यह चार पुत्रहैं ॥३५॥ हे परीक्षित्! तुम्हारे इन पुत्रोंमेंसे जनमेजय तक्षक (सर्प) से तुम्हारी मृत्युका होना सुनकर रोषके मारे सर्पसत्र यज्ञका अनुष्ठान करके यज्ञाग्निमें सब सर्पोंको होम देगा ॥३६॥ और तुम्हारे यह पुत्र समस्त पृथ्वीको जीत अश्वमेध यज्ञ करेंगे और कावषेयवंशके " तुर " नामक ऋषिको पुरोहित बनाकर और भी बहुतसे अश्वमेध यज्ञ करेंगे ॥ ३७ ॥ हे परीक्षित् ! तुम्हारे पुत्र जनमेजयके शतानीक नामक एक पुत्र होगा यह शतानीक याज्ञवल्क्य मुनिसे तीन वेद पढेगा और शौनक मुनिसे ब्रह्मविद्या और आत्मज्ञान सीखेगा और कृपाचार्यसे अस्त्रज्ञान प्राप्त करेगा ॥ ३८ ॥ शतानीकका पुत्र सहस्रानीक होगा, उससे अश्वध्वजकी उत्पत्ति होगी । उनका पुत्र असीम कृष्ण और उनका पुत्र निमिचक्र होगा ॥ ३९ ॥ इस निमिचक्रके राजकालमें हस्तिनापुर गंगाजीमें डूबेगा । तब यह राजा कौशांबी नगरीमें वास करेगा । इस निमिचक्रके सन्तान चित्ररथ और

उसके कविरथ जन्मेगा ॥ ४० कविरथका पुत्र वृष्टिमान् और उनका पुत्र सुषेण नामक राजा होगा। सुषेणके सुनीथ नामक पुत्र जन्मेगा उसका पुत्र नृचक्षु होगा और उससे सुखीनल जन्म लेगा ॥ ४१ ॥ सुखीनलका पुत्र परिप्लुव होगा उससे सुनय जन्म धारण करेगा उसका पुत्र मेधावी, मेधावीका पुत्र नृपञ्जय और उससे दूर्व्व जन्म लेगा और उसका पुत्र तिमि होगा तिमिसे बृहद्रथकी उत्पत्ति होगी। इसका पुत्र सुदास और सुदाससे शतानीक जन्म धारण करेगा ॥ ४२ ॥ शतानीकका पुत्र दुर्दमन,इसका पुत्र बहीनर, बहीनरका पुत्र दंडपाणि इस दंडपाणिका पुत्र नेमि और इस नेमिसे क्षेमक नाम पुत्र उत्पन्न होगा ॥ ४३ ॥ हे महाराज परीक्षित्! देवर्षि सत्कृत ब्रह्म क्षत्रियवंश इस क्षेमकको राजा पाकर कलियुगमें

तस्माच्च वृष्टिमांस्तस्य सुषेणोऽथ महीपतिः ॥ सुनीथस्तस्य भविता नृचक्षुर्यत्सुखीनलः ॥ ४१ ॥ परिप्लुवः सुतस्तस्मान्मेधावी सुनयात्मजः ॥ नृपंजयस्ततो दूर्वस्तिमिस्तस्माज्जनिष्यति ॥ तिमेर्बृहद्रथस्तस्माच्छतानीकः सुदासजः ॥ ॥ ४२ ॥ शतानीकाद्दुर्दमनस्तस्यापत्यं बहीनरः ॥ दंडपाणिर्निमिस्तस्य क्षेमको भविता नृपः ॥ ४३ ॥ ब्रह्मक्षत्रस्य वै प्रोक्तो वंशो देवर्षिसत्कृतः ॥ क्षेमकं प्राप्य राजनं संस्थां प्राप्स्यति वै कलौ ॥ ४४ ॥ अथ मागधराजानो भवितारो वदामि ते ॥ भविता सहदेवस्य मार्जारिर्यच्छ्रुतश्रवाः ॥ ४५ ॥ ततोऽयुतायुस्तस्यापि निरमित्रोऽथ तत्सुतः ॥ सुनक्षत्रः सुनक्षत्राद् बृहत्सेनोऽथ कर्मजित ॥ ४६ ॥ ततः सृतंजयाद्विप्रः शुचिस्तस्य भविष्यति ॥ क्षेमोऽथ सुव्रतस्तस्माद्धर्मसूत्रः शमस्ततः ॥ ४७ ॥

समाप्तिको प्राप्त होजायगा ॥ ४४ ॥ श्रीशुकदेवजी इतनी कथा सुनाय कर नृपश्रेष्ठ परीक्षित्से बोले कि, हे कुरुवंशावतंस! अब मगध वंशमें जो राजा होंगे उनका वृत्तान्त कहता हूं। आप सचेत हो मन लगायकर सुनिये। बृहद्रथके पुत्र जरासन्धके सहदेव नामक पुत्र होगा सहदेवके मार्ज्जारि और इस मार्जारिसे श्रुतश्रवा जन्म ग्रहण करेगा ॥ ४५ ॥ इसका पुत्र अयुतायु उसकी सन्तान निरमित्र इसका पुत्र सुनक्षत्र, इस सुनक्षत्रसे बृहत्सेनकी उत्पत्ति होगी इस बृहत्सेनका पुत्र कर्मजित् उसके सृतञ्जय और उससे विप्रनाम एक नरेश उत्पन्न होगा। उसका पुत्र शुचि शुचिका

पुत्र क्षेम, उससे सुव्रत जन्मेगा। सुव्रतका पुत्र धर्मसूत्र और इस धर्मसूत्रके शम नाम पुत्र उत्पन्न होगा॥ ४६॥ ४७॥ इस समसे द्युमत्सेनकी उत्पत्ति होगी द्युमत्सेनका पुत्र सुमति होगा। इस सुमतिका पुत्र सुबल उत्पन्न होगा, सुबलका पुत्र सुनीथ, सुनीथका पुत्र सत्यजित, सत्यजितका पुत्र विश्वजित् और विश्वजितका पुत्र रिपुञ्जय उत्पन्न होगा। हे राजा परीक्षित्! हजार वर्षतक यह सब राजा उत्पन्न होंगे और इनके उपरान्त जो समस्त राजा होंगे वह पीछे (द्वादशस्कन्धमें) कहे जायँगे॥४८॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः॥ २२॥

दोहा—ययाति सुत अनुद्रुह्यु पुनि, वरणों तुर्वसु वंश॥ पीछे ज्यामघ राज्य तक, यदुकुल कहौं प्रशंश॥ १॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरु

द्युमत्सेनोऽथ सुमतिः सुबलो जनिता ततः॥ सुनीथः सत्यजिदथ विश्वजिद्यद्रिपुंजयः॥ बार्हद्रथाश्च भूपाला भाव्याः साहस्रवत्सरम्॥४८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे दिवोदासर्क्षयोर्वंशवर्णनं नाम द्वाविंशोऽध्यायः॥२२॥

श्रीशुक उवाच॥ अनोः सभानरश्चक्षुः परोक्षश्च सुतास्त्रयः॥ सभानरात्कालनरः सृंजयस्तत्सुतस्ततः॥१॥ जनमेजय स्तस्य पुत्रो महाशीलो महामनाः॥ उशीनरस्तितिक्षुश्च महामनस आत्मजौ॥ शिबिर्वेनः शमिर्दक्षश्चत्वारोशीनरा त्मजाः॥ २॥ वृषादर्भः सुवीरश्च भद्रः कैकेय आत्मजाः॥ शिबेश्चत्वार एवासंस्तितिक्षोश्च रुशद्रथः॥ ३॥ ततो हेमोऽथ सुतपा बलिः सुतपसोऽभवत्॥ अंगवंगकलिंगाद्याः सुह्मपुंड्रांध्रसंज्ञिताः॥ ४॥ जज्ञिरे दीर्घतमसो बलेः क्षेत्रे महीक्षितः॥ चक्रुः स्वनाम्ना विषयान्षडिमान्प्राच्यकांश्च ते॥ ५॥

कुलभूषण! पुरुका वंशतो आपसे कहा, अब राजा ययातिके चौथे पुत्र अनुके वंशका वर्णन करते हैं अनुके सभानर, चक्षु और परोक्ष यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए। उनमें सभानरका पुत्र कालनर, उसका पुत्र सृंजय॥ १॥ और उसका पुत्र जनमेजय हुआ जनमेजयका पुत्र महाशील महामना नाम हुआ, महामनाके उशीनर और तितिक्षु यह दो पुत्र उत्पन्न हुए, इन दोनोंमें उशीनरके शिबि, वेन, शमि और दक्ष यह चार पुत्र उत्पन्न हुए॥ २॥ इनमें शिबिसे वृषादर्भ, वीर, भद्र, कैकय यह चार पुत्र जन्मे। तितिक्षुका पुत्र रुशद्रथ॥ ३॥ इसका पुत्र हेम, उसका पुत्र सुतपा

और सुपासे बलि नाम पुत्र हुआ, इस बलिके क्षेत्रमें दीर्घतमासे अंग, वंग, कलिङ्गादि और सुह्म, पुंड्र और अन्ध्र नामक छः पुत्र उत्पन्न हुए इन सबोंने अपने अपने नामोंसे छः जनपद प्राच्य देशमें अंग, वंग, कलिंग, सुह्म और पुण्डरीक और अन्ध्र आदि वसाये ॥ ४ ॥ ५ ॥ अंगसे खनपान नामक जो पुत्र जन्मा उसका पुत्र दिविरथ, उसकी सन्तान धर्मरथ और उससे चित्ररथ जन्मा. चित्ररथके कोई सन्तान नहीं हुई ॥६॥ रोमपाद नाम करके यह राजा विख्यात था, उसके सखा दशरथ राजाने उसको पुत्रार्थ शान्तानामक अपनी कन्या दान करदी थी, इस कन्याका पाणिग्रहण ऋष्यशृंग मुनिने किया ॥ ७॥ हे राजन् ! रोमपाद राजाके राज्यमें किसी कारणसे कुछ कालतक देवता इंद्रने जल नहीं वर्षाया

खनपानोंगतो जज्ञे तस्माद्दिविरथस्ततः ॥ सुतो धर्मरथो यस्य जज्ञे चित्ररथोऽप्रजाः ॥ ६ ॥ रोमपाद इति ख्यातस्तस्मै दशरथः सखा ॥ शांतां स्वकन्यां प्रायच्छदृष्यशृंग उवाह ताम् ॥ ७ ॥ देवेऽवर्षति यं रामा आनिन्युर्हरिणीसुतम् ॥ नाट्यसंगीतवादित्रैर्विभ्रमालिंगनार्हणैः ॥ ८ ॥ स तु राज्ञोऽनपत्यस्य निरूप्येष्टिं मरुत्वतः ॥ प्रजामदाद्दशरथो येन लेभेऽप्रजाः प्रजाः ॥ ९ ॥ चतुरंगो रोमपादात्पृथुलाक्षस्तु तत्सुतः ॥ बृहद्रथो बृहत्कर्मा बृहद्भानुश्च तत्सुतः ॥ १० ॥ आद्याद् बृहन्मनास्तस्माज्जयद्रथ उदाहृतः ॥ विजयस्तस्य संभूत्यां ततो धृतिरजायत ॥ ११ ॥

तब राजाकी अनुमतिसे वारांगनागण तपोवनमें जाय गीत गाय बाजे बजाय बजाय नाचने लगीं । और हाव भाव कटाक्ष आलिंगन और अर्हण योगसे इन ऋष्यशृंगको ले आईं ॥ ८ ॥ ऋष्यशृंगके आतेही जल वर्षा । इसके उपरान्त इन मुनिने राजाको निःसन्तान देख यज्ञ कराय पुत्रका मुख दिखाया ॥९॥ इन रोमपादसे चतुरंग उत्पन्न हुआ । उसकी सन्तान पृथुलाक्ष पृथुलाक्षसे-बृहद्रथ, बृहत्कर्मा और बृहद्भानु यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए ॥१०॥ इनमें बृहद्रथसे बृहन्मना जन्मा, उसका पुत्र जयद्रथ, जयद्रथका पुत्र विजय हुआ । इस विजयकी सम्भूति नामक भार्यासे धृतिने जन्म

ग्रहण किया ॥११॥ धृतिका पुत्र धृतव्रत, उसका पुत्र सत्कर्मा, उससे अधिरथ उत्पन्न हुआ, इस अधिरथने श्रीगंगाजीके किनारेपर क्रीडा करते हुये कुन्तीजीका बहाया सुन्दूकमें एक बालक पाया पर यह अधिरथ सन्तानहीनथा। इसीलिये इसने संदूकसे पाये हुये बालकको अपना पुत्र बनालिया। हे राजन्! इस बालकका नाम कर्ण था और इससेही वृषसेनकी उत्पत्ति हुई॥१२॥१३॥ययाति सुत द्रुह्युका पुत्र बभ्रु हुआ, बभ्रुका पुत्र सेतु,सेतुका पुत्र आरब्ध उसका पुत्र गान्धार, उसका बेटा धर्म और उससे धृत जन्मा ॥१४॥ धृतका पुत्र दुर्मना और उससे प्रचेताकी उत्पत्ति हुई। इस प्रचेताके सौ

ततो धृतव्रतस्तस्य सत्कर्माऽधिरथस्ततः ॥ योऽसौ गंगातटे क्रीडन्मंजूषांतर्गतं शिशुम् ॥ १२ ॥ कुंत्यापविद्धं कानी नमनपत्योऽकरोत्सुतम् ॥ वृषसेनः सुतस्तस्य कर्णस्य जगतीपतेः ॥ १३ ॥ द्रुह्योश्च तनयो बभ्रुः सेतुस्तस्यात्मज स्ततः ॥ आरब्धस्तस्य गांधारस्तस्य धर्मसुतो धृतः ॥ १४ ॥ धृतस्य दुर्मनास्तस्मात्प्रचेताः प्राचेतसं शतम् ॥ म्लेच्छाधिपतयोऽभूवन्नुदीचीं दिशमाश्रिताः ॥ १५ ॥ तुर्वसोश्च सुतो वह्निर्वह्नेर्भर्गोऽथ भानुमान् ॥ त्रिभानुस्तत्सुतो ऽस्यापि करंधम उदारधीः ॥ १६ ॥ मरुतस्तत्सुतोऽपुत्रः पुत्रं पौरवमन्वभूत् ॥ दुष्यंतः स पुनर्भेजे स्ववंशं राज्यका मुकः ॥ १७ ॥ ययातेर्ज्येष्ठपुत्रस्य यदोर्वंशं नरर्षभ ॥ वर्णयामि महापुण्यं सर्वपापहरं नृणाम् ॥ १८ ॥ यदोर्वंशं नरः श्रुत्वा सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ यत्रावतीर्णो भगवान्परमात्मा नराकृतिः ॥ १९ ॥

(१००) पुत्र हुये जो कि, उत्तरदिशामें विराजमान होकर म्लेच्छाधिपति हुये हैं॥१५॥ तुर्वसुका पुत्र वह्नि उसका सुत भर्ग, उससे भानुमान्का जन्म हुवा भानुमान्का पुत्र त्रिभानु उसका पुत्र उदारमति करन्धम जन्मा॥१६॥करन्धमका पुत्र मरुत् इन्होंने पुत्ररहित होनेसे कुरुवंशीय राजा दुष्यन्तको गोद लिया, यह दुष्यन्त राज्याभिलाषी होकर फिर अपने कुरुवंशको प्राप्त हुयेथे ॥१७॥ हे नरश्रेष्ठ! अब राजा ययातिके बड़े पुत्र यदुके वंशका वर्णन करते हैं। यह अतिपवित्र वंश मानवमण्डलीके अनन्त पापोंका नाश करनेवाला है ॥ १८॥ इस यदुवंशका वृत्तान्त सुननेसे मनुष्यमात्र

पापोंसे छुटकारा पाते हैं। क्योंकि इसी वंशमें भगवान् वासुदेव नराकारसे अवतीर्ण हुये थे॥ १९॥ यदुके सहस्रजित्, क्रोष्टा, नल और रिपु यह चार पुत्र उत्पन्न हुये। उनमें सहस्रजित्का पुत्र शतजित् हुआ॥ २०॥ इसके महाहय, रेणुहय और हैहय यह तीन पुत्र हुये इनमें हैहयका पुत्र धर्म, उनका पुत्र नेत्र और नेत्रका पुत्र कुन्ति हुआ। कुन्तिसे सोहंजि जन्मा, इसका पुत्र महिष्मान् और महिष्मान्का पुत्र भद्रसेन हुआ ॥ २१॥ भद्रसेनके दुर्मद और धनक दो पुत्र हुये। इनमें धनकके कृतवीर्य, कृताग्नि, कृतवर्मा और कृतौजा, यह चार पुत्र उत्पन्न हुये॥ २२॥ इनमें कृतवीर्यका पुत्र

यदोः सहस्रजित्क्रोष्टा नलो रिपुरिति श्रुताः॥ चत्वारः सूनवस्तत्र शतजित्प्रथमात्मजः॥ २०॥ महाहयो वेणुहयो हैहयश्चेति तत्सुताः॥ धर्मस्तु हैहयसुतो नेत्रः कुंतेः पिता ततः॥ सोहंजिरभवत्कुंतेर्महिष्मान्भद्रसेनकः॥ २१ ॥ दुर्मदो भद्रसेनस्य धनकः कृतवीर्यसूः॥ कृताग्निः कृतवर्मा च कृतौजा धनकात्मजाः॥ २२॥ अर्जुनः कृतवीर्यस्य सप्तद्वीपेश्वरोऽभवत्॥ दत्तात्रेयाद्धरेरंशात्प्राप्तयोगमहागुणः॥ २३॥ न नूनं कार्तवीर्यस्य गतिं यास्यंति पार्थिवाः॥ यज्ञदानतपोयोगश्रुतवीर्यजयादिभिः॥ २४॥ पंचाशीतिसहस्राणि ह्यव्याहतबलः समाः॥ अनष्टवित्तस्मरणो बुभुजेऽक्षय्यषड्वसु॥ २५॥ तस्य पुत्रसहस्रेषु पंचैवोर्वरिता मृधे॥ जयध्वजः शूरसेनो वृषभो मधुरूर्जितः॥ २६॥

अर्जुन हुआ। जो कि, सप्तद्वीपका अधीश्वर था। और जिसने श्रीभगवान्के अंश दत्तात्रेयजीसे योग गुण प्राप्त किया था॥ २३॥ ऐसा जान पड़ता है कि, कोई राजा यज्ञ, दान, तप, योग, वेदाध्ययन और शूरता, वीरता व दयादिसे इन महात्मा अर्जुनकी गतिको नहीं प्राप्त होसकता॥ २४॥ इस राजाने अव्याहत पराक्रमसे पचासी हजार (८५०००) वर्षतक अक्षय छः इन्द्रियोंके सुखको भोगा था। इस राजाकी स्मरणशक्ति आश्चर्यमय थी कि, जिससे कदापि वित्तका नाश नहीं होता था॥ २५॥ इन अर्जुनके हजार पुत्र थे, इनमेंसे केवल पाँच परशुरामके संग्राममें मर

नेसे शेष बचे थे। जिनके नाम यह हैं। जयध्वज १ शूरसेन २ वृषभ ३ मधु और ऊर्जित ५ ॥ २६ ॥ इनमें जयध्वजका पुत्र तालजंघ और इस तालजंघके शत पुत्र हुये तालजंघनामवाले इन सबका क्षत्रियोंके संग्राममें सगरने संहार किया था ॥ २७ ॥ जो कुछ भी हो-तालजंघके इन सब पुत्रोंमें बड़ा वीतिहोत्र था। हे राजन् ! महात्मा वृष्णि तो मधुका पुत्र था। इस मधुके शत (१००) पुत्र उत्पन्न हुये थे। यद्यपि वृष्णि और यदुके कारणसे मधुका कुल माधव, वृष्णि और यादव इन तीन नामोंको प्राप्त हुआ था तो भी वृष्णि ही इस कुलमें श्रेष्ठ था। यदुका पुत्र क्रोष्टु उसका

जयध्वजात्तालजंघस्तस्य पुत्रशतं त्वभूत् ॥ क्षत्रं यत्तालजंघाख्यमौर्वतेजोपसंहतम् ॥ २७ ॥ तेषां ज्येष्ठो वीतिहोत्रो वृष्णिः पुत्रो मधोः स्मृतः ॥ तस्य पुत्रशतं त्वासीद् वृष्णिज्येष्ठं यतः कुलम् ॥ २८ ॥ माधवा वृष्णयो राजन् यादवाश्चेति संज्ञिताः ॥ यदुपुत्रस्य च क्रोष्टोः पुत्रो वृजिनवांस्ततः ॥ २९ ॥ श्वाहिस्ततो रुशेकुर्वै तस्य चित्ररथस्ततः ॥ शशबिंदुर्महायोगी महाभोजो महानभूत् ॥ ३० ॥ चतुर्दशमहारत्नश्चक्रवर्त्यपराजितः ॥ तस्य पत्नीसहस्राणां दशानां सुमहायशाः ॥ ३१ ॥ दशलक्षसहस्राणि पुत्राणां तास्वजीजनत ॥ तेषां तु षट्प्रधानानां पृथुश्रवस आत्मजः ॥ ३२ ॥

पुत्र वृजिनवान् ॥ २८ ॥ २९ ॥ वृजिनवान्का पुत्र श्वाहि, उसका पुत्र रुशेकु, उसका सुत चित्ररथ, उससे महायोगी महाभाग शशबिन्दु की उत्पत्ति हुई ॥ ३० ॥ यह प्रत्येक जातिके श्रेष्ठ चौदह महारत्नोंका ( हाथी, घोडे, रथ, स्त्री, बाण, निधि, माला, वस्त्र, वृक्ष, शक्ति, झाल्य, मणि, छत्र और विमानादिका ) स्वामी और अपराजित चक्रवर्ती था। हे परीक्षित ! इसके दश हजार (१००००) स्त्रियें थीं ॥ ३१ ॥ इनमेंसे प्रत्येक स्त्रीके लक्षलक्ष (१०००००) पुत्र उत्पन्न हुये। जिससे सब मिलकर दशलाख हजार पुत्र जन्मे अर्थात् एक अर्ब (१०००००००००) इन सब

पुत्रोंमें पृथुश्रवा, पृथुकीर्ति, पृथुयशा इत्यादि छः पुत्र विख्यात हुये * ॥ ३२ ॥ इन छः पुत्रोंमें पृथुश्रवाका पुत्र धर्म हुआ कि, जिस धर्मके उशना पुत्रने सौ(१००)अश्वमेध यज्ञ किये उशनाका पुत्र रुचक हुआ। इस रुचकके पुरुजित, रुक्म, रुक्मेषु, पृथु और ज्यामघ यह पाँच पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ३३॥ इनमें ज्यामोघकी भार्या शैब्या थी। इस ज्यामघके कोई सन्तान नहीं थी भार्याके डरसे और विवाह नहीं किया यह एक समय इन्द्र भवनसे भोज्या नामक कन्याको हरण करके लारहाथा ॥ ३४ ॥ कि,इस कन्याको रथपर बैठे देखकर शैब्या अत्यन्त क्रोधित हुई और अपने

धर्मो नामोशनास्तस्य हयमेधशतस्य याट् ॥ तत्सुतो रुचकस्तस्य पंचाशन्नात्मजाः शृणु ॥ पुरुजिद्रुक्मरुक्मेषुपृथुज्यामघसंज्ञिताः ॥ ३३ ॥ ज्यामघस्त्वप्रजोऽप्यन्यां भार्यां शैब्यापतिर्भयात् ॥ नाविंदच्छत्रुभवनाद्भोज्यां कन्यामहारषीत् ॥३४॥ रथस्थां तां निरीक्ष्याह शैब्या पतिममर्षिता ॥ केयं कुहक मत्स्थानं रथमारोपितेति वै ॥ ३५ ॥ स्नुषा तवेत्यभिहिते स्मयंती पतिमब्रवीत् ॥ अहं वंध्याऽसपत्नी च स्नुषा मे युज्यते कथम् ॥ ३६ ॥

पतिसे बोली कि, यह कौनहै? जिसको मेरे बैठनेके रथपर चढ़ाकर लारहेहो ॥ ३५ ॥ तब ज्यामघने भयके मारे उत्तर दिया कि, यह तेरी पतोहूहै शैब्या विस्मित होकर बोली कि, मैं तो बाँझहूं और मेरे कोई सौत भी नहीं कि, यह कन्या जिसके बेटेकी बहू होवे फिर यह हमारी पतोहू कैसे हुई? ॥ ३६ ॥

---

* शंका–राजा शशविन्दुके दशसहस्र (१००००) स्त्रियोंमें, एक अर्व (१०००००००००) पुत्र हुए, यह कैसे कौतूहलकी बात है कहनेवाले तो महात्मा हैं परन्तु सुननेवालोंको भी लज्जा आतीहै, भला यह बात सत्य हो सक्ती है?

उत्तर–शशविन्दुके दशसहस्र (१००००) स्त्रीथीं,सो मनुष्यका स्वरूप धारण करनेवाली नहींथीं वह तो राजा बडा योगीथा सो दश इन्द्रियोंकी प्रकृति,सहस्र कहिये गिन्तीसे रहित सोई राजाकी स्त्रीथीं उन स्त्रियोंसे सौ कोटि पुत्र हुए सो वह भी मनुष्य नहीं हुए, वह तो योगमें प्रेम सुख आदि असंख्य गुणमान यह पुत्र हुए, व्यासजीने वर्णन तो किया परन्तु गुप्तरीतिसे किया क्योंकि संसारके प्राणियोंकी समझमें ऐसी बात नहीं आती और आती भी है तो देरसे आती है शीघ्र नहीं आती, इसलिये संसारपर घटाकर यह वही किया है।

ज्यामघने कहा कि, प्राणेश्वरी ! तुम जो पुत्र उत्पन्न करोगी यह उसकी ही वहू होगी. हे राजन् ! विश्वेदेव और पितृ लोगोंने ज्यामघके इस दीन वचनपर आनन्द प्रकाश किया, क्योंकि, ज्यामघने पहिले उनकी बहुत दिनोंतक पूजा की थी। तो उन्होंने कृपा करके वरदान दिया ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त शैब्याके गर्भाधान हुआ और यथायोग्य कालमें इस रानीने एक श्रेष्ठ कुमार उत्पन्न किया, इस कुमारका नाम विदर्भ हुआ फिर कुमार विदर्भने इस पतिव्रता कन्याका पाणिग्रहण किया कि, जिसको पिता हरण करलाये थे। और इसी राजा विदर्भने अपने नामसे विदर्भ देश

जनयिष्यसि यं राज्ञि तस्येयमुपयुज्यते ॥ अन्वमोदंत तद्विश्वेदेवाः पितर एव च ॥ ३७ ॥ शैब्या गर्भमधात्काले कुमारं सुषुवे शुभम् ॥ स विदर्भ इति प्रोक्तमुपयेमे स्नुषां सतीम् ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवम स्कंधेऽनुद्रुह्युतुर्वसुयदुवंशानुवर्णनं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तस्यां विदर्भोऽजनयत्पुत्रौ नाम्ना कुशक्रथौ ॥ तृतीयं रोमपादं च विदर्भकुलनंदनम् ॥ १ ॥ रोमपादसुतो बभ्रुर्बभ्रोः कृतिरजायत ॥ कुशिक स्तत्सुतस्तस्माच्चेदिश्चैद्यादयो नृप ॥ २ ॥ क्रथस्य कुन्तिः पुत्रोऽभूद्वृष्टिस्तस्याथ निर्वृतिः ॥ ततो दशार्हो नाम्ना ऽभूत्तस्य व्योमः सुतस्ततः ॥ ३ ॥

बसाया ॥३८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां यदुवंशानुकथनं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ दोहा–चौबिस माहिं विद र्भके, भये तीन सुत वीर। राम कृष्ण तक वंश सब, कहों सहित विस्तीर ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! कुमार विदर्भने अपनी स्त्रीके गर्भसे कुश और क्रथ नामक दो पुत्र उत्पन्न किये, इनका तीसरा पुत्र रोमपाद हुआ ॥ १ ॥ इस रोमपादका पुत्र बभ्रु और बभ्रुसे कृतिने जन्म ग्रहण किया। कृतिका पुत्र उशिक, उससे चेदि और चेदिसे दमघोष राजाकी उत्पत्ति हुई ॥ २ ॥ हे राजन् ! विदर्भात्मज क्रथका पुत्र कुंति

हुआ। उसका धृष्टि, धृष्टिका पुत्र निर्वृति उससे दशार्ह नाम पुत्र हुआ दशार्हके व्योम ॥३॥ व्योमका पुत्र जीमूत जीमूतके भीमरथ. इनसे नवरथने जन्म ग्रहण किया इनके पुत्र दशरथ हुए ॥ ४ ॥ इनके शकुनि, शकुनिके करम्भि, करम्भिके देवरात देवरातके देवक्षेत्र, उनके मधु, मधुसे कुरुवंश उत्पन्न हुआ और कुरुवंशका पुत्र अनु ॥ ५ ॥ उसका पुत्र कुरुहोत्र, उसका पुत्र आयु और उससे सात्वतकी उत्पत्ति हुई। हे आर्य! सात्वतके भजमान, भंजि, दिव्य, वृष्णि, देवावृध, अन्धक और महाभोज यह सात पुत्र उत्पन्न हुये ॥ ६ ॥ इनमें भजमानके दो स्त्रियें हुईं। एक स्त्रीसे

जीमूतो विकृतिस्तस्य यस्य भीमरथः सुतः ॥ ततो नवरथः पुत्रो जातो दशरथस्ततः ॥ ४ ॥ करंभिः शकुनेः पुत्रो देवरातस्तदात्मजः ॥ देवक्षत्रस्ततस्तस्य मधुः कुरुवशादनुः ॥ ५ ॥ पुरुहोत्रस्त्वनोः पुत्रस्तस्यायुः सात्वतस्ततः ॥ भजमानो भजिर्दिव्यो वृष्णिर्देवावृधोंधकः ॥ ६ ॥ सात्वतस्य सुताः सप्त महाभोजश्च मारिष ॥ भजमानस्य निम्लोचिः किंकिणो धृष्टिरेव च ॥ ७ ॥ एकस्यामात्मजाः पत्न्यामन्यस्यां च त्रयः सुताः ॥ शताजिच्च सहस्राजिदयुताजिदिति प्रभो ॥ ८ ॥ बभ्रुर्देवावृधसुतस्तयोः श्लोकौ पठंत्यमू ॥ यथैव शृणुमो दूरात्संपश्यामस्तथांतिकात् ॥ ९ ॥ बभ्रुः श्रेष्ठो मनुष्याणां देवैर्देवावृधः समः ॥ पुरुषाः पंचषष्टिश्च षट्सहस्राणि चाष्ट च ॥ १० ॥ येऽमृतत्वमनुप्राप्ता बभ्रोर्देवावृधादपि ॥ महाभोजोऽपि धर्मात्मा भोजा आसंस्तदन्वये ॥ ११ ॥

निम्लोचि, किंकिण और धृष्टि, यह तीन और दूसरी स्त्रीमें भी शताजित, सहस्राजित, और अयुताजित् यह तीन पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ७ ॥ ८ ॥ हे राजन्*। देवावृधकी सन्तान बभ्रु हुआ, इन पिता पुत्रके प्रसंगमें कवि लोग दो श्लोक गाया करते हैं। तिन श्लोकोंका अर्थ यह है। "हम दूरसे जैसा सुनते हैं। निकटसे वैसा देखते भी हैं ॥ ९ ॥ महात्मा बभ्रु मनुष्योंमें श्रेष्ठ और देवावृध राजा देवताकी समान है। इस वंशमें पाँच

* बभ्रुर्देवावृधसुतस्तयो श्लोकौ पठंत्यमू ॥ यथैव शृणुमो दूरात्संपश्यामस्तथांऽतिकात् ॥ १ ॥ बभ्रु. श्रेष्ठो मनुष्याणा देवैर्देवावृधः समः। पुरुषा. पच ५ पष्टिश्च ६० षट्सहस्राणि ६००० चाष्ट च ८ ॥ २ ॥ अर्थात् ६०७३ छ' सहस्र तिहत्तर ॥

पंक्ति षट्सहस्र और आठ जो यह ६०७६ पुरुष हुये यह सब बभ्रु और देवावृधके उपदेशसे मोक्षको प्राप्त हुये थे" सात्वतके पुत्र महाभोज अति धर्मात्मा थे। इनके वंशमें भोजगणोंकी उत्पत्ति हुई ॥१०॥११॥ हे परन्तप ! सात्वतके चौथे पुत्र वृष्णिके सुमित्र और युधाजित् नामक दो पुत्र उत्पन्न हुये। उनमें युधाजितके पुत्र शिनि और अनमित्र हुये। उनमें अनमित्रका पुत्र निम्न हुआ ॥ १२ ॥ इस निम्नके सत्राजित और प्रसेन दो पुत्र हुये। हे राजन् ! अनमित्रके शिनि नामक एक दूसरा पुत्र जो था उसके यहाँ सत्यक जन्मा ॥ १३ ॥ सत्यकका पुत्र युयुधान (सात्यकि) युयुधानका पुत्र जय, जयका पुत्र कुणि इस कुणिसे युगंधरका जन्म हुआ। हे कुरुश्रेष्ठ ! अनमित्रके वृष्णि नामक दूसरे पुत्रसे ॥ १४ ॥

वृष्णेः सुमित्रः पुत्रोऽभूद् युधाजिच्च परंतप ॥ शिनिस्तस्यानमित्रश्च निम्नोऽभूदनमित्रतः ॥ १२ ॥ सत्राजितः प्रसेनश्च
निम्नस्याप्यासतुः सुतौ ॥ अनमित्रसुतो योन्यः शिनिस्तस्याथ सत्यकः ॥ १३ ॥ युयुधानः सात्यकिर्वै जयस्तस्य कुणि
स्ततः ॥ युगंधरोऽनमित्रस्य वृष्णिः पुत्रोऽपरस्ततः ॥ १४ ॥ श्वफल्कश्चित्ररथश्च गांदिन्यां च श्वफल्कतः ॥ अक्रूरप्र
मुखा आसन्पुत्रा द्वादश विश्रुताः ॥ १५ ॥ आसंगः सारमेयश्च मृदुरो मृदुविद्गिरिः ॥ धर्मवृद्धः सुकर्मा च क्षेत्रोपेक्षो
ऽरिमर्दनः ॥ १६ ॥ शत्रुघ्नो गंधमादश्च प्रतिबाहुश्च द्वादश ॥ तेषां स्वसा सुचीराख्या द्वावक्रूरसुतावपि ॥ १७ ॥
देववानुपदेवश्च तथा चित्ररथात्मजाः ॥ पृथुर्विदूरथाद्याश्च बहवो वृष्णिनंदनाः ॥ १८ ॥ कुकुरो भजमानश्च शुचिः
कंबलबर्हिषः ॥ कुकुरस्यसुतो वह्निर्विलोमा तनयस्ततः ॥ १९ ॥

श्वफल्क और चित्ररथने जन्म लिया, श्वफल्कसे गांदिनीके गर्भमें अक्रूरजीके सिवाय और भी बारह पुत्र जन्मे जो कि बड़े विख्यात हुये ॥ १५ ॥ यथा—आसंग, सारमेय, मृदुर, मृदुविर्त, गिरि, धर्मवृद्ध, सुकर्मा, क्षेत्रोपेक्ष अरिमर्दन ॥ १६ ॥ शत्रुघ्न गन्धमाद और प्रतिबाहु यह बारह और अक्रूर मिलकर तेरह पुत्र हुये और इनके सुचीरा नामक एक बहनभी हुई थी ॥ १७ ॥ अक्रूरजीके देववान् और उपदेव दो पुत्र हुये ! चित्ररथका पुत्र पृथु इसके अतिरिक्त विदूरथादि बहुतसे पुत्र हुये ॥१८॥दूसरे कुकुर, भजमान, शुचि और कम्बल बर्हिष यह चार अन्धकके पुत्र हुये, उनमें कुकुरका

पुत्र वह्नि और वह्निका पुत्र विलोमा॥१९॥उसका पुत्र कपोतरोमा। उसकी सन्तान वह अनु हुआ कि,जिसका सखा तुम्बुरु गन्धर्व था,इस अनुका पुत्र अन्धक उससे दुन्दुभि उत्पन्न हुआ, उसका पुत्र अरिद्योत और तिसका पुत्र पुनर्वसु हुआ ॥ २० ॥ पुनर्वसुके आहुक पुत्र और आहुकी कन्या हुई आहुकके देवक और उग्रसेन दो पुत्र हुये। देवकके देववान्, उपदेव, सुदेव, देववर्द्धन यह चार पुत्र उत्पन्न हुये। इन चार पुत्रोंके धृतदेवादि सात बहनें थीं ॥ २१ ॥ २२ ॥ यथा धृतदेवा, शान्तिदेवा, उपदेवा श्रीदेवा, देवरक्षिता, सहदेवा और देवकी इन सात कन्याओंके साथ वसुदेवजीने विवाह

कपोतरोमा तस्यानुः सखा यस्य च तुंबुरुः ॥ अंधको दुन्दुभिस्तस्मादरिद्योतः पुनर्वसुः ॥ २० ॥ तस्याहुकश्चाऽऽहुकी च कन्या चैवाऽऽहुकात्मजौ ॥ देवकश्चोग्रसेनश्च चत्वारो देवकात्मजाः ॥ २१ ॥ देववानुपदेवश्च सुदेवो देववर्धनः ॥ तेषां स्वसारः सप्तासन्धृतदेवादयो नृप ॥ २२ ॥ शांतिदेवोपदेवा च श्रीदेवा देवरक्षिता ॥ सहदेवा देवकी च वसुदेव उवाह ताः ॥ २३ ॥ कंसः सुनामा न्यग्रोधः कंकः शंकुः सुहुस्तथा ॥ राष्ट्रपालोऽथ सृष्टिश्च तुष्टिमानौग्रसेनयः ॥ २४ ॥ कंसा कंसवती कंका शूरभू राष्ट्रपालिका ॥ उग्रसेनदुहितरो वसुदेवानुजस्त्रियः ॥ २५ ॥ शूरो विदूरथादासीद् भजमानः सुतस्ततः ॥ शिनिस्तस्मात्स्वयंभोजो हृदीकस्तत्सुतो मतः ॥ २६ ॥ देवबाहुः शतधनुः कृतवर्मेति तत्सुताः ॥ देवमीढस्य शूरस्य मारिषा नाम पत्न्यभूत् ॥ २७ ॥ तस्यां स जनयामास दश पुत्रानकल्मषान् ॥ वसुदेवं भागं देवश्रवसमानकम् ॥ २८ ॥

। ॥ २३ ॥ हे परीक्षित् ! उग्रसेनके पुत्र कंस, सुनामा, न्यग्रोध; कंक, शकु सुहु, राष्ट्रपाल, सृष्टि और तुष्टिमान्, यह नव पुत्र उत्पन्न हुये॥२४॥ कंसा, कंसवती, कंका, शूरभू, राष्ट्रपालिका यह पांच कन्यायें वसुदेवजीके छोटे भाई जो देवभागादि थे इनकी भार्या हुईं ॥ २५ ॥ हे राजन् ! ले चित्ररथके बेटे विदूरथका जो वर्णन कर आये हैं, उन विदूरथसे शूर उत्पन्न हुये उसका पुत्र भजमान, उससे शिनिका जन्म हुआ, निका पुत्र भोज और उसका हृदीक नाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ २६ ॥ उससे देवबाहु शतधनु और कृतवर्मा देवमीढ यह चार पुत्र उत्पन्न

हुये। उनमें देवमीढका पुत्र शूर हुआ, उसके मारिषा नामक एक पत्नी थी। मारिषाके गर्भसे शूरने दश पुत्र उत्पन्न किये! उनके नाम यह हैं, यथा—वसुदेव, देवभाग, देवश्रवस, आनक ॥ २७ ॥ २८ ॥ सृञ्जय, श्यामक, कंक, शमीक, वत्सक और वृक हे राजन्! जिस समय वसुदेवजीका जन्म हुआ उससमय स्वर्गसे देवतालोगोंने नगाड़े और ढोल बजायेथे ✻ ॥२९॥ इसीलिये इन वसुदेवजीका एक नाम आनकदुन्दुभि है क्योंकि

**सृंजयं श्यामकं कंकं शमीकं वत्सकं वृकम् ॥ देवदुंदुभयो नेदुरानका यस्य जन्मनि ॥ २९ ॥ वसुदेवं हरेः स्थानं वदं त्यानकदुंदुभिम् ॥ पृथा च श्रुतदेवा च श्रुतकीर्तिः श्रुतश्रवाः ॥ ३० ॥ राजाधिदेवी चैतेषां भगिन्यः पंच कन्यकाः ॥ कुंतेः सख्युः पिता शूरो ह्यपुत्रस्य पृथामदात ॥ ३१ ॥ साऽऽप दुर्वाससो विद्यां देवहूतिं प्रतोषितात् ॥ तस्या वीर्यपरीक्षार्थमाजुहाव रविं शुचिम्॥ ३२ ॥**

यह भगवान् हरिकी उत्पत्तिके स्थान थे। शूरसेनके इन पुत्रोंके अतिरिक्त पृथा, श्रुतदेवा, श्रुतकीर्ति, श्रुतश्रवा ॥ ३०॥ और राजाधिदेवी नामक पांच कन्या हुईं यह इन दश पुत्रोंकी बहने थीं, राजा शूरसेनने अपने सखा कुन्तिराजको निःसन्तान देखकर अपनी पृथा कन्या उसको देदी ॥ ३१ ॥ किसी समय हे परीक्षित्! दुर्वासा ऋषिके गृहमें आनेपर पृथाने भलीभाँति सेवाकर उनको संतुष्ट किया और दुर्वासा मुनिने प्रसन्न होकर पृथाको

---

✻ शंका—मृत्युलोकमें मनुष्य जन्म तो लेते हैं परन्तु किसीके जन्म होनेपर देवता दुन्दुभि नहीं बजाते और हमने आजतक कभी सुनामी नहीं कि, मनुष्योंके जन्म लेनेपर देवता दुन्दुभि बजाते है परतु वसुदेवके जन्म होनेपर देवताओंने दुन्दुभि क्यों बजाया ? जो कोई कहै कि, भगवान् वसुदेवके घर जन्मलेंगे इसलिये देवताओंने आगेही हर्ष मानकर बजाये हैं तो दशरथ आदि लेकर बहुत जनोंके भगवान् पुत्र हुए तो दशरथ आदिके जन्म समय देवताओंने दुदुभि क्यों नहीं बजाये!

उत्तर—जो मथुरामें वसुदेवने जन्म लिया तब उससमय दुदुभिके निकट चन्द्रमा खड़ा था, चन्द्रमाने जानलिया कि इस लड़केके पुत्र भगवान् होंगे मेरे वशका प्रकाश करनेवाला यह बालक होगा, ऐसा जानकर चन्द्रमाने दुदुभि बजाया कुछ देवताओंने दुदुभि नहीं बजाया, और दशरथके जन्मके समय सूर्य दुदुभिके समीप नहीं थे और जो होते तो सूर्य भी निश्चय दुदुभि बजाते अपने अपने वशकी वृद्धि देखकर सबको हर्ष होता है ॥

देवाह्वान विद्या शिखा दी। इसके उपरान्त पृथाने उस विद्याके बलकी परीक्षा करनेके लिये सूर्य भगवान्को बुलाया ॥ ३२॥ परन्तु इन सूर्य भगवान्को तत्काल आता हुआ देखकर पृथा अति विस्मित हुई और विनयसहित यह वचन कहने लगी । हे देव ! हमने केवल परीक्षाके लिये मन्त्र पढ़ा था इस समय आपसे कोई विशेष काम नहीं है इसलिये आप क्षमा करें ॥ ३३ ॥ यह सुनकर सूर्यभगवान् बोले कि, देव दर्शन व्यर्थ नहीं होता हम तुममें गर्भाधान करेंगे, पृथा बोली कि, मैं कन्या हूं संसारमें दूषित हूंगी, सूर्यनारायणने कहा कि,तुम कन्या समझकर अपने मनमें कुछ संकोच मत करो हम ऐसा करेंगे कि, जिस प्रकारसे तुम्हारी योनि दुष्ट नहीं होगी ॥३४॥ हे महाराज परीक्षित् ! इसप्रकार गर्भाधान करके सूर्य भगवान् स्वर्गको चलेगये,

तदैवोपागतं देवं वीक्ष्य विस्मयमानसा ॥ प्रत्ययार्थं प्रयुक्ता मे याहि देव क्षमस्व मे ॥ ३३ ॥ अमोघं दर्शनं देवि आधत्से त्वयि चात्मजम् ॥ योनिर्यथा न दुष्येत कर्ताऽहं ते सुमध्यमे ॥ ३४ ॥ इति तस्यां स आधाय गर्भं सूर्यो दिवं गतः ॥ सद्यः कुमारः संजज्ञे द्वितीय इव भास्करः ॥ ३५ ॥ तं सात्यजन्नदीतोये कृच्छ्राल्लोकस्य बिभ्यती ॥ प्रपितामहस्तामुवाह पांडुर्वै सत्यविक्रमः ॥ ३६ ॥ श्रुतदेवां तु कारूषो वृद्धशर्मा समग्रहीत् ॥ यस्यामभूद्दन्तवक्र ऋषिशप्तो दितेः सुतः ॥ ३७ ॥ कैकेयो धृष्टकेतुश्च श्रुतकीर्तिमविंदत ॥ संतर्दनादयस्तस्यां पंचासन्कैकयाः सुताः ॥ ३८ ॥ राजाधिदेव्यामावंत्यौ जयसेनोऽजनिष्ट ह ॥ दमघोषश्चेदिराजः श्रुतश्रवसमग्रहीत् ॥ ३९ ॥

उसी समय, दूसरे दिवाकरकी समान पृथाके एक कुमार उत्पन्न हुआ ॥ ३५ ॥ तो पृथाने लोकापवादसे डरकर उस पुत्रको सन्दूकमें रखकर नदीमें बहा दिया, इसके उपरान्त पृथाको देखकर तुम्हारे परदादा महाराज सत्यविक्रम पाण्डु विवाह कर लेगये ॥ ३६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! शूरसेनकी कन्या श्रुतदेवा करूषवंशीय वृद्धशर्माकी भार्या हुई । उसमें दितिसुत दन्तवक्रने सनकादि ऋषियोंके शापसे जन्म लिया और केकय वंशीय धृष्टकेतुने श्रुतकीर्तिका पाणिग्रहण किया, उससे सन्तर्दनादि पांच पुत्र उत्पन्न हुये ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ और अवन्तीके राजा

जयसेनने राजाधिदेवीका पाणिग्रहण करके उससे बिन्द, अनुबिंद नामक दो पुत्र उत्पन्न किये। हे राजा! चेदिराज दमघोषने श्रुतश्रवाका पाणिग्रहण किया ॥ ३९ ॥ इसका पुत्र शिशुपाल उत्पन्न हुआ कि, जिसका वृत्तान्त पहले वर्णन करचुके हैं। अब वसुवदेजीके भ्राताओंका वृत्तान्त कहते हैं। देवभागकी भार्या केसाके चित्रकेतु और बृहद्बल यह दो पुत्र उत्पन्न हुये ॥ ४० ॥ देवश्रवसकी भार्या कंसवतीके गर्भसे सुवीर और इषुमान्ने जन्म ग्रहण किया। आनककी वनिता कंकासे सत्यजित् और पुरजित् यह पुत्र उत्पन्न हुये ॥ ४१ ॥ सृञ्जयकी भार्या राष्ट्रपालीके गर्भसे वृषदुर्मर्षणादि

शिशुपालः सुतस्तस्याः कथितस्तस्य संभवः ॥ देवभागस्य कंसायां चित्रकेतुबृहद्बलौ ॥ ४० ॥ कंसवत्यां देवश्रवसः सुवीर इषुमांस्तथा ॥ कंकायामानकाज्जातः सत्यजित्पुरुजित्तथा ॥ ४१ ॥ सृंजयो राष्ट्रपाल्यां च वृषदुर्मर्षणादिकान् ॥ हरिकेशहिरण्याक्षौ शूरभूम्यां च श्यामकः ॥ ४२ ॥ मिश्रकेश्यामप्सरसि वृकादीन्वत्सकस्तथा ॥ तक्षपुष्करशालादीन्दूर्वाक्ष्यां वृक आदधे ॥ ४३ ॥ सुमित्राऽर्जुनपालादीन् शमीकात्तु सुदामिनी ॥ कंकश्च कर्णिकायां वै ऋतधामजयावपि ॥ ४४ ॥

उत्पन्न हुये। श्यामककी वनिता शूरभूमिसे हरिकेश और हिरण्याक्षने जन्म लिया ॥ ४२ ॥ वत्सकने मिश्रकेशीनामक अप्सरामें वृकादि पुत्र उत्पन्न किये। वृककी पत्नी दूर्वाक्षीसे तक्ष, पुष्करशाल, प्रभृति पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ४३ ॥ शमीक वनिता सुदामिनीने शमीकसे सुमित्र, अर्ज्जुन और पाल इत्यादि पुत्र उत्पन्न किये। आनकने अपनी स्त्री कर्णिकाके गर्भसे ऋतुधामा और जयनामक दो पुत्र उत्पन्न किये ॥ ४४ ॥

हे महाराज परीक्षित् ! वसुदेवजीकी पौरवी, रोहिणी, भद्रा, मदिरा, रोचना, इला और देवकी आदि अनेक पत्निये थीं ॥ ४५ ॥ इन स्त्रियोंमें रोहिणीके गर्भसे बलदेव, गद सारण, दुर्मद, विपुल, ध्रुव और कृतादि पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ४६ ॥ पौरवीसे सुभद्र, भद्रबाहु, दुर्मद, भद्र और भूतादि बारह पुत्र जन्मे। मदिराके गर्भसे नन्द, उपनन्द, कृतक और शूरादि पुत्र उत्पन्न हुए। भद्राने कुलका आनन्द देनेवाला केवल केशी

पौरवी रोहिणी भद्रा मदिरा रोचना इला ॥ देवकीप्रमुखा आसन्पत्न्य आनकदुंदुभेः ॥ ४५ ॥ बलं गदं सारणं च दुर्मदं विमलं ध्रुवम् ॥ वसुदेवस्तु रोहिण्यां कृतादीनुदपादयत ॥ ४६ ॥ सुभद्रो भद्रबाहुश्च दुर्मदो भद्र एव च ॥ पौरव्यास्तनया ह्येते भूताद्या द्वादशाऽभवन् ॥ ४७ ॥ नंदोपनंदकृतकशूराद्या मदिरात्मजाः ॥ कौसल्या केशिनं त्वेकमसूत कुलनंदनम् ॥ ४८ ॥ रोचनायामतो जाता हस्तहेमांगदादयः ॥ इलायामुरुवल्कादीन्यदुमुख्यानजीजनत् ॥ ४९ ॥ विपृष्ठो धृतदेवायामेक आनकदुंदुभेः ॥ शांतिदेवात्मजा राजञ्छमप्रतिश्रुतादयः ॥ ५० ॥ राजानः कल्पवर्षाद्या उपदेवासुता दश ॥ वसुहंससुवंशाद्याः श्रीदेवायास्तु षट् सुताः ॥ ५१ ॥

नामक एकही पुत्र उत्पन्न किया ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ रोचनाके गर्भसे हस्त, हेमांगद, प्रभृति जन्मे और इलामें उरुवल्कसे आदि लेके यदु जिनमें मुख्य ऐसे पुत्र हुए ॥४९॥ धृतदेवाके वसुदेवसे विपृष्ठने जन्म ग्रहण किया शान्तिदेवामें शम प्रतिश्रुत प्रभृति पुत्र उत्पन्न किये ॥५०॥ इसीप्रकार उपदेवासे कल्प वर्षादि दशपुत्र उत्पन्न हुए। श्रीदेवाके वसु, हंस, सुवंशादि छः पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ५१ ॥

देवरक्षिताके गद प्रभृति नव पुत्र उत्पन्न हुए जसे साक्षात् धर्मने आठ वसु उपजाये वैसेही वसुदेवजीने सहदेवासे पुरुविश्रुतप्रभृति आठ पुत्र उत्पन्न किये । इस प्रकार उनके देवकीमें आठ पुत्र उत्पन्न हुये । यथा कीर्तिमान्, सुषेण, भद्रसेन, ऋजुं, सम्मर्दन, भद्र और अहीश्वर संकर्षण, यह सात पुत्र और ॥५२॥५३॥५४॥ हे परीक्षित् । वसुदेव देवकीके अष्टम पुत्र स्वयं विष्णुभगवान् (श्रीकृष्ण)हुए । और तुम्हारी दादी महाभागा सुभद्राजी भी उनसेही उत्पन्न हुई ॥५५॥ अधिक क्या कहें ? जिस जिस समय धर्मका क्षय और अधर्मकी वृद्धि होती है उसी समयमें भगवान् वासुदेव अपना अवतार

देवरक्षितया लब्धा नव चात्र गदादयः ॥ वसुदेवः सुतानष्टावादधे सहदेवया ॥ ५२ ॥ पुरुविश्रुतमुख्यांस्तु साक्षाद्धर्मो वसूनिव ॥ वसुदेवस्तु देवक्यामष्ट पुत्रानजीजनत् ॥ ५३ ॥ कीर्तिमंतं सुषेणं च भद्रसेनमुदारधीः ॥ ऋजुं सम्मर्दनं भद्रं संकर्षणमहीश्वरम् ॥५४॥ अष्टमस्तु तयोरासीत्स्वयमेव हरिः किल ॥ सुभद्रा च महाभागा तव राजन्पितामही ॥ ॥ ५५ ॥ यदायदेह धर्मस्य क्षयो वृद्धिश्च पाप्मनः ॥ तदा तु भगवानीश आत्मानं सृजते हरिः ॥ ५६ ॥ न ह्यस्य जन्मनो हेतुः कर्मणो वा महीपते ॥ आत्ममायां विनेशस्य परस्य द्रष्टुरात्मनः ॥ ५७ ॥ यन्मायाचेष्टितं पुंसः स्थित्युत्पत्त्यप्ययाय हि ॥ अनुग्रहस्तन्निवृत्तेरात्मलाभाय चेष्यते ॥ ५८ ॥

लिया करते हैं ॥५६॥ नहीं तो जो मायाके नियन्ता, संगविहीन, सर्वसाक्षी और सर्वगत ईश्वर हैं उनका मायाविनोदके अतिरिक्त ( सिवाय ) जन्म अथवा कर्मका और क्या हेतु होसक्ता है ? ॥ ५७ ॥ जिसकी माया चेष्टा जीवकेलिये अनुग्रह स्वरूप है, क्योंकि यह मायाही सृष्टि, स्थिति और प्रलयकी निदान है. इसलिये जो सर्व जीवोंके अनुग्राहक हैं । फिर उनको कर्मादिके वश पडकर जन्मादि संबंधकी क्या सम्भावना ? इनके मायाचेष्टित श्रूयमाण होनेपर उसके द्वारा सृष्टि प्रभृतिकी निवृत्ति होनेपर वही जीवके मोक्ष होनेका कारण होते हैं ॥ ५८ ॥

हे परीक्षित्! बहुतसी अक्षौहिणीके राजा नृपरूपी असुरगण जब पृथ्वीका आक्रमण करते हैं और अपने बोझसे पृथ्वीको दबालेते हैं। तब भूमिका भार उतारनेके लिये भगवान्का यह अवतार होता है। क्योंकि जिन कर्मोंको सुरेश्वर लोग मनके द्वारा तर्क करके भी नहीं करसक्ते भगवान् मधुसूदन संकर्षणके साथ उन सब कर्मोंको लीलाहीसे कर डालते हैं॥ ५९ ॥ ६० ॥ हे राजन्! भगवान् सर्वशक्तिमान् हैं यद्यपि वह संकल्पही करके पृथ्वीके भारको हरण करनेमें समर्थ थे, परन्तु तो भी कलियुगमें जो भक्त होंगे, उनके प्रति अनुग्रह प्रगट करनेके लिये दुःख, शोक और तमोगु

अक्षौहिणीनां पतिभिरसुरैर्नृपलांछनैः ॥ भुव आक्रम्यमाणाया अभाराय कृतोद्यमः ॥ ५९ ॥ कर्माण्यपरिमेयानि मनसाऽपि सुरेश्वरैः ॥ सह संकर्षणश्चक्रे भगवान्मधुसूदनः ॥ ६० ॥ कलौ जनिष्यमाणानां दुःखशोकतमोनुदम् ॥ अनुग्रहाय भक्तानां सुपुण्यं व्यतनोद् यशः ॥ ६१ ॥ यस्मिन्सत्कर्णपीयूषे यशस्तीर्थवरे सकृत् ॥ श्रोत्रांजलिरुपस्पृश्य धुनुते कर्मवासनाम् ॥ ६२ ॥ भोजवृष्ण्यंधकमधुशूरसेनदशार्हकैः ॥ श्लाघनीयेहितः शश्वत्कुरुसृंजयपांडुभिः ॥ ६३ ॥ स्निग्धस्मितेक्षितोदारैर्वाक्यैर्विक्रमलीलया ॥ नृलोकं रमयामास मूर्त्या सर्वांगरम्यया ॥ ६४ ॥

णका नाशक यह पुण्य यश भगवान्ने विस्तारित किया है यह श्रेष्ठयश साधुपुरुषोंकेलिये कर्णामृत और श्रेष्ठ तीर्थस्वरूप है केवल एकबार कर्णरूप अञ्जलिसे पान करनेपर पुरुष कर्मवासना त्याग देनेको समर्थ होता है ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ इसलिये भोज, वृष्णि, अन्धक, मधु, शूरसेन, दशार्ह, कुरु, सृञ्जय और पाण्डुवंशीय सब मनुष्यगण भगवान्के चरित्रकी बड़ाई किया करते हैं ॥ ६३ ॥ उन्हीं भगवान्ने सुन्दर मनोहर मुसकानके दर्शन, उदार वचन, विक्रमलीला, समस्त रमणीक मूर्तिके द्वारा सब मनुष्य लोकको प्रमुदित किया था ॥ ६४ ॥

मकराकार कुण्डल, मनोहर कर्ण, चमकते दमकते हुए कपोल, इन सबसे श्रीभगवान्का वदन अनुपम शोभायमान था, विलासयुक्त मुसकान मानों उसमें लगी हुई थीं, इसलिये मानो सदाही उत्सव होता. उस वदनको दृष्टिके द्वारा पान करके नर नारी परितृप्त नहीं हुए। वह सब आनन्दित तो हुए थे परन्तु नेत्रोंके बारंबार पलक मारनेको न सहकर निमेषके बनानेवाले राजा निमिके ऊपर बारंबार कोप करते थे॥६५॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजन्! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रआनन्दकन्दने अपने रूपसे जन्म ग्रहण किया, उसके पीछे मनुष्याकार हो पिताजीके घरसे व्रजको चले गये। वहाँपर शत्रुओंका नाश कर व्रजवासियोंकी अभिलाष पूर्ण कर धन संपत्तिको बढ़ाया। फिर बहुतसी

यस्याननं मकरकुण्डलचारुकर्णभ्राजत्कपोलसुभगं सुविलासहासम्॥ नित्योत्सवं न ततृपुर्दृशिभिः पिबंत्यो नार्यो नराश्च मुदिताः कुपिता निमश्च ॥ ६५ ॥ जातो गतः पितृगृहाद्व्रजमेधितार्थो हत्वा रिपून्सुतशतानि कृतोरुदारः ॥ उत्पाद्य तेषु पुरुषः क्रतुभिः समीज आत्मानमात्मनिगमं प्रथयञ्जनेषु ॥ ६६ ॥ पृथ्व्याः स वै गुरुभरं क्षपयन्कुरूणामंतस्समुत्थकलिना युधि भूपचम्वः॥ दृष्ट्या विधूय विजये जयमुद्विघोष्य प्रोच्योद्धवाय च परं समगात्स्वधाम ॥ ६७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे नवमस्कंधे श्रीसूर्यसोमवंशानुकीर्तने यदुवंशविदर्भान्वयानुवर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

॥ समाप्तोऽयं नवमस्कन्धः ॥

सुन्दरियोंसे विवाह कर उनसे सहस्रों पुत्र उत्पन्न किये। फिर लोकसमाजमें स्वकृत वेदमार्गका विस्तार करके अनेक यज्ञोंको कर, आपने अपनीही पूजा की ॥ ६६ ॥ फिर उन्होंने कौरव और पाण्डवोंमें द्वेष उपजाय पृथ्वीका भारी भार उतार दिया। और दृष्टिसेही युद्धभूमिमें खड़े हुए राजाओंको कम्पायमान कर दिया, फिर जब अर्ज्जुनने रणमें जय पाई तब उसकी कीर्तिका विकास कर उद्धवजीको परमतत्त्वका उपदेश किया। और अन्त समय अपने उसी स्वरूपसे परमधामको चले गये ॥ ६७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां विदर्भवंशवर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

इदं पुस्तकं क्षेमराज--श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां (खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटालैन)
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम्।
संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते नवमस्कंधसमाप्तिः ॥

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते दशमस्कन्धप्रारम्भः ॥

सवैया–जाकी कृपा शुक ज्ञानी भये, अतिदानी औ ध्यानी भये त्रिपुरारी ॥ जाकी कृपा विधि वेद रचे, भये व्यास पुराणनके अधिकारी ॥ जाकी कृपाते त्रिलोकधनी, सुकहावत श्रीव्रजचन्द विहारी ॥ मेरेहूँ काज करैगी सोई, श्रीकृष्णप्रिया वृषभानु दुलारी ॥ १॥ कबित्त–काहूको भरोसोहै गणेश शेष शारदको, काहूको भरोसोहै कालिका मशानीको ॥ काहूको भरोसो उमा रमा सिया लक्ष्मीको, काहूको भरोसो महादेव ब्रह्मज्ञानीको ॥ काहूको भरोसो गंग यमुना हनुमानजीको, काहूको भरोसो सिंहवाहिनी भवानीको ॥ तनसे औ मनसे कहै बार बार शालिग्राम, मोको तो भरोसो एक राधा महरानीको ॥ १ ॥ दोहा–हे मुकुन्द गोविंद हरि, नन्दनन्दन घनश्याम । चरणशरण मोहिं राखिये, कृपासिन्धु सुखधाम ॥ १ ॥ पूरण दशमस्कंधमें

**ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ राजोवाच ॥ कथितो वंशविस्तारो भवता सोमसूर्ययोः ॥ राज्ञां चोभयवंश्यानां चरितं परमाद्भुतम् ॥ १ ॥ यदोश्च धर्मशीलस्य नितरां मुनिसत्तम ॥ तत्रांशेनावतीर्णस्य विष्णोर्वीर्याणि शंस नः ॥ २ ॥**

कियो कृष्ण यश गान ॥ सोनब्बे अध्याय करि, कीन्हद्यों सकल बखान ॥ २ ॥ तहां प्रथम अध्यायमें, कंस आपनो काल । सुनि देवकि संभूत तब हने तासु षट बाल ॥१॥ श्रीशुकदेवजीसे राजा परीक्षित् बोले कि, हे दीनदयालु ! आपने प्रथम नवमस्कन्धमें चन्द्रवंश और सूर्यवंशमें जो जो नामी राजा हुये उन दोनों वंशोंके सब राजाओंका अति विचित्र चरित्र विस्तारसहित वर्णन किया * ॥ १ ॥ हे मुनिवर ! धर्मशील महाराज यदुका वंशभी विस्तारपूर्वक आपने अच्छी रीतिसे कहा परन्तु अब दयाकरके वह कथा कहो, जो, महाराज यदुके वंशमें बलरामजीके साथ परिपूर्ण रूपसे अवतार धारण करके संसारके सुख देनेको जो जो अद्भुत लीला भगवान् वासुदेवने की, उनको विस्तार सहित हमारे सामने वर्णन कीजिये ॥ २ ॥

---

* शंका–सूर्यवंशसे चद्रवंश हुवा है और राजा परीक्षित्के प्रश्नवाले श्लोकसे प्रथम सोमवंशका नाम हैं, सो पीछे सूर्यवंश क्यों वर्णन किया । सूर्यवंश तो प्रथम वर्णन करना चाहिये ? यह वडे संदेहकी बात हैं, प्रथमवालेको पीछे वर्णन करना और पीछे वालेको प्रथम यह क्या कारणहै यहा कोई छन्दमें नहीं जो आगे पीछे छन्दभ्रष्ट होजानेके कारण लिखदिया.

उत्तर–राजा परीक्षित्ने चद्रवंशमें श्रीकृष्णका जन्म सुनकर और अपनेभी कुलका सन्मान करनेके लिये श्लोकमें प्रथम चद्रमाका कीर्त्तन किया ॥

सब प्राणियोंके प्रतिपालक भगवान् भूतभावनने यदुकुलमें जन्म लेकर जो जो आश्चर्ययुक्त चारित्र किये वह भी सब यथावत् हमारे आगे कथन करो ॥ ३ ॥ इस संसारमें तीन प्रकारके पुरुष हैं–एक तो ज्ञानी, दूसरे मुमुक्षु, तीसरे विषयी, इन तीनों प्रकारके मनुष्योंको उत्तमश्लोक भगवान्‌के चारित्र परमप्रिय हैं, सो दिन रात उनको गाते रहते हैं और ज्ञानी लोगोंको परमेश्वरके चारित्र सुननेसे संसारकी सब वासना छूटनेका उत्तम उपाय दिखाई देताहै और जिन मुमुक्षु जनोंको मोक्षकी इच्छा है ऐसे नारद, उद्धवादिकोंको संसाररूपी रोगोंके दूर करनेको सजीवन मूल औषधिहै और विषयमें जिनका मन है ऐसे मनुष्योंके मनको और कानोंको परमानन्दका देनेवाला यही विषय है, सिवाय आत्मघातीके और पशुघातीके ऐसा कौनसा मनुष्य है जो परमेश्वरके गुणानुवादको सुनकर आनन्दित न होगा ? ॥४॥ चाहे कुछ हो परन्तु हमको तो वृन्दावनविहारी भक्तिहितकारीका गुण

अवतीर्य यदोर्वंशे भगवान्भूतभावनः ॥ कृतवान्यानि विश्वात्मा तानि नो वद विस्तरात् ॥ ३ ॥ निवृत्ततर्षैरुपगीयमानाद्भवौषधाच्छ्रोत्रमनोभिरामात् ॥ क उत्तमश्लोकगुणानुवादात्पुमान्विरज्येत विना पशुघ्नात् ॥ ४ ॥ पितामहा मे समरेऽमरंजयैर्देवव्रताद्यातिरथैस्तिमिंगिलैः ॥ दुरत्ययं कौरवसैन्यसागरं कृत्वाऽतरन्वत्सपदं स्म यत्प्लवाः ॥ ५ ॥ द्रौण्यस्त्रविप्लुष्टमिदं मदंगं संतानबीजं कुरुपांडवानाम् ॥ जुगोप कुक्षिं गत आत्तचक्रो मातुश्च मे यः शरणं गतायाः॥६॥

दिन रात गाना और उनके उत्तम उत्तम चारित्रोंकी कथा नित्य प्रति सुननी, क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्र तो हमारे कुलपूज्यही थे, संग्राममें देवताओंकोभी पराजय करनेवाले पितामह भीष्म और दुर्योधन आदि महारथी रूप जिसमें वडवानल सौबल और दुःशासन रूप महागम्भीर नीर, भारी भारी वीर और योद्धाओंकी जहाँ तहाँ घूम रही थी वही उसमें तरंगें, शल्य, द्रोण, कर्ण आदिक महारथी रूप ग्राह थे, मर्यादारूप राजाओंकी कतार थी उस कौरवरूपी अत्यन्त गम्भीर समुद्रने जो द्रौपदीका चीर हरा वही उस समुद्रका विस्तार था, ऐसे दुस्तर महासागरको मेरे पितामह युधिष्ठिर आदिकोंने भक्तिरूप नौकाका आश्रय लेके बछड़ेके खुरकी सदृश समझकर बेखटक पार उतर गये ॥ ५ ॥ इतनाही मत समझना कि, भगवान्‌ने कृष्ण अवतार केवल पाण्डवोंकीही सहायताके लिये धारण किया था, मेरे भी प्राणोंकी रक्षा श्रीकृष्णजीनेही की थी, कौरव और

पाण्डवोंकी सन्तानका बीजरूप जो मेरा देह अश्वत्थामाके ब्रह्मास्त्रके तेजसे दग्ध होनेको था, उसी समय मेरी माता उत्तराने महादुःखी हो श्रीकृष्णकी शरण ली, उत्तराको दुःखी जानकर भगवान्‌ने चक्र ग्रहण कर मेरी माताकी कुक्षिमें प्रवेश करके मेरे तनुकी रक्षा करी ॥ ६ ॥ हे विद्वन् ! सब जगत्‌के प्रकाश करनेवाले प्राणियोंमें परमपुरुष कालरूप, संसारको मोक्ष देनेवाले और उसीरूपसे दुरात्मा लोगोंको मृत्युके देनेवाले, जिन्होंने भक्तोंके ऊपर दया करके नरशरीर धारण किया, उन श्रीकृष्णचन्द्रकी लीला हमारे आगे कहो, हमको उनके पराक्रमोंके सुननेकी बड़ी लालसा है ॥ ७ ॥ संकर्षण बलदेवको आपने पहिले तो देवकीका पुत्र कहा था अब दूसरी बार रोहिणीका पुत्र कहा, यह बडे आश्चर्यकी बात है कि दो माताओंसे एक पुत्र कैसे उत्पन्न हुवा ॥ ८ ॥ भक्तभावन भगवान् अपने माता पिता वसुदेव देवकीका घर छोड़कर व्रजमें नन्द यशोदाके घर

वीर्याणि तस्याखिलदेहभाजामंतर्बहिः पूरुषकालरूपैः ॥ प्रयच्छतो मृत्युमुताऽमृतं च मायामनुष्यस्य वदस्व विद्वन् ॥ ॥ ७ ॥ रोहिण्यास्तनयः प्रोक्तो रामः संकर्षणस्त्वया ॥ देवक्या गर्भसंबंधः कुतो देहांतरं विना ॥ ८ ॥ कस्मान्मुकुन्दो भगवान्पितुर्गेहाद्व्रजं गतः ॥ क्व वासं ज्ञातिभिः सार्धं कृतवान्सात्वतां पतिः ॥ ९ ॥ व्रजे वसन्किमकरोन्मधुपुर्यां च केशवः ॥ भ्रातरं चावधीत् कंस मातुरद्धाऽतदर्हणम् ॥ १० ॥ देहं मानुषमाश्रित्य कति वर्षाणि वृष्णिभिः ॥ यदुपुर्यां सहावात्सीत्पत्न्यः कत्यभवन्प्रभोः ॥ ११ ॥ एतदन्यच्च सर्वं मे मुने कृष्णविचेष्टितम् ॥ वक्तुमर्हसि सर्वज्ञ श्रद्दधानाय विस्तृतम् ॥ १२ ॥

क्यों गये ? और भक्तवत्सल भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी जातिवालोंको संग लेकर कहाँ निवास किया ? ॥ ९ ॥ गोपसखाओंके संग नन्दकुमार भगवान्‌ने व्रजमें नन्द यशोदाके घर रहकर कौन कौनसे उदार चारित्र किये ? और मथुरामें जाकर अपने मामा कंसको अपने हाथसे कैसे मारा ? मामाको मारना किसी प्रकार योग्य नहीं फिर उसका वध क्यों किया ? ॥ १० ॥ हे प्रभो ! मनुष्यदेह धारण करके भगवान् वासुदेवने यादवोंके साथ मथुरापुरीमें कितने दिनतक वास किया ? और श्रीकृष्ण महाराजके कितनी स्त्री थीं ॥ ११ ॥ हे सर्वज्ञ ! जो जो प्रथम मैंने आपसे बूझा उसके सिवाय और जो कुछ चारित्र मेरे बूझनेसे शेष रहगये हैं वह सब मेरे सामने वर्णन करना चाहिये क्योंकि मेरा चित्त श्रीकृष्णके गुणानुवाद

सुननेको अधिक चाहताहै और इस विषयमें मेरी बड़ी श्रद्धा है ॥ १२॥ हे मुनिवर! यद्यपि यह क्षुधा पिपासा जगत्में परम दुःसहहै, तोभी मैंने उसको त्याग दिया, परन्तु आपके मुखारविन्दसे जो भगवान्की अमृतरूपी कथाका अमृत टपकताहै उसको पीता हूं. उसीके पीनेसे मुझको भूख प्यासकी कुछ बाधा नहीं ॥ १३ ॥ सूतजी बोले कि, हे भृगुनन्दन शौनकजी! इसप्रकार भागवतोंमें मुख्य श्रीशुकदेवजी महाराजने यह उत्तम प्रश्न सुनके राजा परीक्षितकी प्रशंसा करके कलियुगके पापोंका नाश करनेवाला श्रीकृष्णचन्द्रका चारित्र कहना आरम्भ किया ॥ १४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजऋषियोंमें श्रेष्ठ राजा परीक्षित्! आपकी बुद्धिने अच्छा निश्चय कियाहै कि, जिस बुद्धिसे आपकी कृष्णकथामें अत्यन्त उत्कृष्ट प्रीति हुई है ॥ १५ ॥

नैषातिदुस्सहा क्षुन्मां त्यक्तोदमपि बाधते ॥ पिबंतं त्वन्मुखांभोजच्युतं हरिकथाऽमृतम् ॥ १३ ॥ सूत उवाच ॥ एवं निशम्य भृगुनंदन साधुवादं वैयासकिः स भगवानथ विष्णुरातम् ॥ प्रत्यर्च्य कृष्णचरितं कलिकल्मषघ्नं व्याहर्तुमारभत भागवतप्रधानः ॥ १४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सम्यग्व्यवसिता बुद्धिस्तव राजर्षिसत्तम ॥ वासुदेवकथायां ते यज्जाता नैष्ठिकी रतिः ॥ १५ ॥ वासुदेवकथाप्रश्नः पुरुषांस्त्रीन्पुनाति हि ॥ वक्तारं पृच्छकं श्रोतॄंस्तत्पादसलिलं यथा ॥ १६ ॥ भूमिर्दृप्तनृपव्याजदैत्यानीकशतायुतैः ॥ आक्रांता भूरिभारेण ब्रह्माणं शरणं ययौ ॥ १७ ॥ गौर्भूत्वाऽश्रुमुखी खिन्ना क्रंदंती करुणं विभोः ॥ उपस्थितांतिके तस्मै व्यसनं स्वमवोचत ॥ १८ ॥ ब्रह्मा तदुपधार्याथ सह देवैस्तया सह ॥ जगाम सत्रिनयनस्तीरं क्षीरपयोनिधेः ॥ १९ ॥

भगवान् वासुदेवकी कथा तीन जनोंको पवित्र करै है, श्रोताको, वक्ताको और प्रश्न कर्ताको, जैसे श्रीगंगाजीका जल तीन जनोंको पावन करै है, पुरोहितको, यजमानको और ग्रहण करनेवालेको ॥ १६ ॥ हे राजन्! अभिमानी राजा जिनका सदा दैत्योंकेसा स्वभाव उनकी अधिक सेनाओंके भारसे पृथ्वी अत्यन्त दुःखी होकर गायका रूपधर ब्रह्माजीके निकट गई ॥ १७ ॥ हे राजन्! शरीर जिसका क्षीण मन मलीन जिसको देखकर सबके मनमें दया उपजे, इस प्रकार रंभाती डकराती आँखोंसे आंसू बहाती हुई ब्रह्माजीके समीप जाकर खड़ी हुई और अपना सब दुःख उनसे कहा ॥ १८ ॥ ब्रह्माजी पृथ्वीका दुःख सुनकर सब देवताओंको और शिवजीको अपने संग लेकर क्षीरसागरके समीप गये, वहाँ विष्णुभगवान् शेषशय्यापर

शयन कररहे थे ॥१९॥ वहाँ जाय समाधि लगाय, जगदीश्वर भगवान् सम्पूर्ण अर्थियोंके मनोरथ पूर्ण करनेवाले देवोंके देव विष्णु भगवान्की पुरुष सूक्तके इन षोडश मंत्रोंसे "सहस्रशीर्षा पुरुषः"स्तुति करने लगे ॥२०॥समाधिहीमें ब्रह्माजीको आकाशवाणीहुई, उस वाणीको सुनकर ब्रह्माजी देवताओंसे बोले कि,हे देवताओ ! मुझको श्रीनारायणकी आज्ञा हुई है उसको तुम सब लोग सुनो और सुनकर विलम्ब मत करो शीघ्र वैसेही करो॥२१॥ हमारी प्रार्थनासे पहिलेही भगवान्ने इस पृथ्वीका दुःख दूर करनेका विचार करलिया है, अब जबतक सब देवपति भगवान् अपनी काल शक्तिसे वसुंधराका भार उतारनेके लिये धरणीपर मनुज अवतार धारण न करैं, तबतक तुम सब अपने अपने अंशोंसे यदुकुलमें जाकर जन्म लो ॥ २२ ॥

तत्र गत्वा जगन्नाथं देवदेवं वृषाकपिम् ॥ पुरुषं पुरुषसूक्तेन उपतस्थे समाहितः ॥ २० ॥ गिरं समाधौ गगने समीरितां निशम्य वेधास्त्रिदशानुवाच ह ॥ गां पौरुषीं मे शृणुतामराः पुनर्विधीयतामाशु तथैव माचिरम् ॥ २१ ॥ पुरैव पुंसाऽवधृतो धराज्वरो भवद्भिरंशैर्यदुषूपजन्यताम् ॥ स यावदुर्व्या भरमीश्वरेश्वरः स्वकालशक्त्या क्षपयंश्चरेद्भुवि ॥२२॥ वसुदेवगृहे साक्षाद्भगवान्पुरुषः परः ॥ जनिष्यते तत्प्रियार्थं संभवंतु सुरस्त्रियः ॥ २३ ॥ वासुदेवकलाऽनंतः सहस्रवदनः स्वराट् ॥ अग्रतो भविता देवो हरेः प्रियचिकीर्षया ॥ २४ ॥ विष्णोर्माया भगवती यया संमोहितं जगत् ॥ आदिष्टा प्रभुणांशेन कार्यार्थे संभविष्यति ॥ २५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यादिश्यामरगणान्प्रजापतिपतिर्विभुः ॥ आश्वास्य च महीं गीर्भिः स्वधाम परमं ययौ ॥ २६ ॥

वसुदेव देवकीके भवनमें साक्षात् आदिपुरुष भगवान् आनकर प्रगट होंगे उनके संग विहार करनेके लिये और हितके हेतु देवपत्नीभी व्रजमें जन्म धारण करैं ॥२३॥ और सहस्र मुखवाले स्वयंप्रकाश विष्णु भगवान्की अनंत कलासे शेषनागजी महाराज श्रीकृष्णचन्द्रके संग लीला करनेके लिये बलभद्र नामसे प्रथमही वसुदेवजीके घर जन्म धारण करेंगे ॥२४॥ फिर देवकीके गर्भको खैंचनेके लिये और यशोदाको मोह करनेके लिये परमेश्वरकी माया सब संसारके मनको मोहनेवाली, वह भी भगवान्की आज्ञाको मानकर अपने अशोंसहित यशोदाके भवनमें उत्पन्न होगी ॥ २५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, इस प्रकार प्रजापतियोंके पति ब्रह्माजीने देवताओंको आज्ञा दी और पृथ्वीको समझाय बुझाय आप अपने ब्रह्मलोकको चले गये ॥२६॥

यदुपति शूरसेन पहले मथुरापुरीमें बसता हुआ माथुर शूरसेन आदि देशोंको भोगता भया ॥ २७ ॥ यह मथुरापुरी सदासे यदुवंशियोंकी राजधानी थी और इसी मथुरा पुरीमें श्रीकृष्णभगवान् सदा विराजमान रहतेथे ॥२८॥ कंसकी अनीतिसे उग्रसेन अत्यन्त दुःखी रहतेथे और उग्रसेनका भ्राता जो देवक था उसकी कन्या देवकी जब विवाहने योग्य हुई, तब उसने उग्रसेन और कंससे बूझा इस लड़कीका विवाह किसके साथ करें? कंस बोला आजकल यदुवंशियोंमें शूरसेन बड़ा तेजस्वी और प्रतापी राजा है उनके पुत्र वसुदेवके साथ इसका विवाह कर दो तो अच्छा है, देवकने उसी समय एक ब्राह्मणको बुलाय शुभ लग्न ठहराय राजा शूरसेनके घर टीका भेजदिया, शूरसेन बड़ी धूमधामसे बरात सजाय सब देशके नरेश संग ले सब यदुवंशी मिल मथुरा पुरीमें वसुदेवजीको विवाहनेके लिये गये, जब बरात मथुरासमीप आई तब उग्रसेन देवक और कंस अपनी सेना संग

**शूरसेनो यदुपतिर्मथुरामावसन् पुरीम् ॥ माथुराञ्छूरसेनांश्च विषयान्बुभुजे पुरा ॥ २७ ॥ राजधानी ततः साऽभूत्स र्वयादवभूभुजाम् ॥ मथुरा भगवान्यत्र नित्यं सन्निहितो हरिः ॥ २८ ॥ तस्यां तु कर्हिचिच्छौरिर्वसुदेवः कृतोद्वहः ॥ देवक्या सूर्यया सार्धं प्रयाणे रथमारुहत् ॥ २९ ॥ उग्रसेनसुतः कंसः स्वसुः प्रियचिकीर्षया ॥ रश्मीन्हयानां जग्राह रौक्मै रथशतैर्वृतः॥३०॥चतुश्शतं पारिबर्हं गजानां हेममालिनाम् ॥ अश्वानामयुतं सार्धं रथानां च त्रिषट्शतम् ॥३१॥**

ले आगे बढे और आदरसत्कारसे अगौनी कर बरातको नगरमें लाये और सुन्दर जनवासा दिया, फिर सब जनोंको अच्छे अच्छे भोजन जिमाय मंडपमें बैठाय वेदविधिसे देवकने वसुदेवको कन्यादान दिया और बरातको विदाकिया; शूरसेनका पुत्र वसुदेव अपनी विवाहिता स्त्री देवकीके साथ अपने घर जानेको रथपर बैठे ॥२९॥ और उग्रसेनका पुत्र कंस अपनी भगिनी देवकीको प्रसन्न करनेके लिये घोड़ोंकी राश पकड़कर रथ हांकनेको बैठा, उसके संग सैकडों रथ रत्नजटित स्वर्णके औरभी थे ॥ ३० ॥ अपनी कन्यापर अत्यन्त प्रीति करनेवाले देवकने देवकीको बिदाके समय स्वर्णकी माला और रत्नजटित अम्बारीवाले ४०० हाथी, पन्द्रहसहस्र १५००० घोड़े, अठारहसौ १८०० रथ ॥ ३१ ॥

और शृंगारसहित सुंदर सुकुमार दोसौ दासी वर कन्याकी सेवाके लिये दीं ॥ ३२॥ दूलह दुलहनकी यात्राके समय मंगलके लिये, शंख भेरी मृदंग दुंदुभि आदि सब बाजे बरातके बजने लगे और शूरसेन देवक आदि सब बरातके पहुँचानेको संगचले॥३३॥जब मथुरासे थोडी दूर बाहर बरात निकली और देवकीके रथके घोड़ोंकी बागडोर पकड़े जो कंस हाँक रहाथा उस समय कंसको आकाशवाणी हुई अरे मूर्ख ! जिसको हर्ष सहित तू पहुँचाने जाता है इसी देवकीके आठवें गर्भमें तेरा मारनेवाला उत्पन्न होगा॥३४॥इसप्रकार वाणीको सुन वह अधम पापी भोजवंशियोंके कुलको कलंक लगानेवाला कंस बहनको मारनेके लिये उपस्थित हुवा और खड्ग हाथमें ले केश पकड़ देवकीको रथसे नीचे खैंच ली और क्रोधसे दाँत चबाय चबाय होठोंको काट काट कहने लगा कि, जिस वृक्षको जड़सेही उखाड़ डाले तो फिर उसमें फल फूल क्यों लगेगा ? इसलिये इसीको

दासीनां सुकुमारीणां द्वे शते समलङ्कृते ॥ दुहित्रे देवकः प्रादाद्याने दुहितृवत्सलः ॥ ३२ ॥ शंखतूर्यमृदंगाश्च नेदुर्दुंदुभयः समम् ॥ प्रयाणप्रक्रमे तावद्वरवध्वोः सुमंगलम् ॥ ३३ ॥ पथि प्रग्रहिणं कंसमाभाष्याहाऽशरीरवाक् ॥ अस्यास्त्वामष्टमो गर्भो हंता यां वहसेऽबुध ॥ ३४ ॥ इत्युक्तः स खलः पापो भोजानां कुलपांसनः ॥ भगिनीं हंतुमारब्धः खड्गपाणिः कचेऽग्रहीत् ॥ ३५ ॥ तं जुगुप्सितकर्माणं नृशंसं निरपत्रपम् ॥ वसुदेवो महाभाग उवाच परिसांत्वयन् ॥ ॥ ३६ ॥ वसुदेव उवाच ॥ श्लाघनीयगुणः शूरैर्भवान्भोजयशस्करः ॥ स कथं भगिनीं हन्यात्स्त्रियमुद्वाहपर्वणि ॥ ३७ ॥ मृत्युर्जन्मवतां वीर देहेन सह जायते ॥ अद्य वाऽब्दशतांते वा मृत्युर्वै प्राणिनां ध्रुवः ॥ ३८ ॥

न मारूं जो पुत्र होनेकी संशय ही न रहै, फिर निर्भय होकर अपना निष्कंटक राज्य करूं ॥ ३५ ॥ यह गति देख, उस निन्दनीय कर्म करनेवाले महामूर्ख निर्लज्ज कंसको बड़े ऐश्वर्यवान् वसुदेवजी स्तुति और युक्तियों और करुणा भरे मधुर वचनोंसे शान्त करके बोले कि, हे कंस ! तुम बड़े शूरवीर और योद्धाओंमें प्रशंसनीय गुणज्ञ और भोजवंशका सुयश फैलानेवाले हो देखो ! इस समय, एक तो विवाहका उत्साह, दूसरे यह सीधी साध्वी जाति स्त्री अबला, तीसरे तुम्हारी प्यारी बहन, फिर इस बिचारी दीन अबलाको मारना कौन धर्म है बली कभी अबलापर हाथ नही डालते क्योंकि स्त्रियोंके मारनेका शास्त्रमें महापाप लिखा है ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ जो मृत्युके भयसे इस बिचारी दीनको मारो हो तो मृत्यु तो किसी

प्रकार मिटतीही नहीं क्योंकि मृत्यु तो जन्मधारी मनुष्योंके संगही लग रहीहै, जिस दिन मनुष्यका जन्म होता है, उसी दिन मृत्यु भी संग जन्मतीहै और जो अधिक जीवनके लिये इसको मारते हो तो मृत्यु आज अथवा सौ (१००) वर्षके अनंतर देह धारीका मरण निःसन्देह होगा ॥ ३८ ॥ और मनुष्यको उस समय पाप करना भी उचित है, जो यह शरीर छोडकर दूसरा शरीर धारण करना न पड़े, सो यह कदापि होना नहीं क्योंकि मरण समय भी यह प्राणी अपने वशमें नहीं होता, वहाँभी कर्मोंके अनुसार प्रथम दूसरे शरीरको प्राप्त कर लेता है तब पीछे इस शरीरको त्यागे है ॥ ३९ ॥ जैसे चलनेके समय मनुष्य अपना अगला पाँव सँभालकर रखलेता है तब पिछले पाँवको उठाता है जैसे जोंक चलते समय पहिले अगले तृणको पकड़ लेती है तब पिछले तृणको छोड़ती है ऐसेही यह देह जिसमें अनेक प्रकारके संस्कार लग रहे हैं जीवात्मा दूसरे शरीरको प्रथम ग्रहण

देहे पंचत्वमापन्ने देही कर्मानुगोऽवशः ॥ देहांतरमनुप्राप्य प्राक्तनं त्यजते वपुः ॥ ३९ ॥ व्रजंस्तिष्ठन्पदैकेन यथैवैकेन गच्छति ॥ यथा तृणजलौकैवं देही कर्मगतिं गतः ॥ ४० ॥ स्वप्ने यथा पश्यति देहमीदृशं मनोरथेनाभिनिविष्टचेतनः ॥ दृष्टश्रुताभ्यां मनसाऽनुचिंतयन्प्रपद्यते तत्किमपि ह्यपस्मृतिः ॥ ४१ ॥ यतोयतो धावति दैवचोदितं मनो विकारात्मकमाप पंचसु ॥ गुणेषु मायारचितेषु देह्यसौ प्रपद्यमानः सह तेन जायते ॥ ४२ ॥

करलेता है पीछे पिछली देहको छोड़ता है ॥ ४० ॥ स्वप्नमें मनुष्य जैसे देखेहुए और सुनेहुए देह जिसमें अनेक प्रकारके संस्कार लग रहे हैं और मन उनके वशमें है वह मन उसीमें बस देहका चिन्तवन करता रहताहै और वह मनुष्य स्वप्नमेंभी वैसाही देखता है और उसी देहको अपनी समझकर कहता है, मैं हूं 'यह मेरा देह दुःखी है, ऐसे अपने आपको राजा और इन्द्रादिककी समान मानकर अभिमान करता है और जाग्रत देहकी सम्पूर्ण स्मृति भूलजाता है, फिर उसी संस्कारवाले मनसे मनोरथ देहको भूलकर जाग्रत्‌मेंभी उसी प्रकारके देहको देखता है और थोड़ी देरमें कहने लगता है 'मैं हूं यह शरीर मेरा है' ऐसा मानता है और स्वप्नके देहकी स्मृति कुछभी नहीं रहती. इसी प्रकार कर्मोंके अधीन होकर पूर्वदेहको छोडदेताहै और वैसाही और देह प्राप्त कर लेता है ॥ ४१ ॥ फलके देनेवाले कर्मोंसे प्रेरित विकारोंसे भराहुवा जो मन है, सो मायारचित महापंच

भूतोंके बनेहुए मनुष्य, पशु, पक्षी इत्यादिक जो शरीरहैं, जिस जिसकी ओरको दौडताहै और अभिमानको बाँधताहै, उस उस शरीरमें जीवको संग लेकर जन्म लेताहै, यद मनही सब बातका कर्ता हर्ता ठहरा तो मनहीको जन्म लेना चाहिये. परंतु अकर्ता आत्मा क्यों जन्मताहै ? आत्मा उस मनको यह करके मानताहै कि, 'मैं हूं' इसकारण आत्मा उस मनके साथ जन्म लेताहै॥४२॥जैसे सूर्य चन्द्रमादिकोंकी ज्योति जलके भरे घटादिक पात्रोंमें प्रतिबिम्बरूप होकर पवनके वेगसे कंपायमान प्रतीत होते हैं, ऐसेही पुरुष अपनी अविद्यारचित देहमें रागके कारण प्रविष्ट आत्मा अभिमान करके मोहको प्राप्त होताहै, आत्मामें देहादिककी भ्रान्ति होनेसे जैसे सूक्ष्म और स्थूल देहादिकके धर्म आत्मामें दिखाई देतेहैं, वैसेही देहादिकमें आत्माकी भ्रांति होनेसे प्रेमपात्रत्व आदि आत्माके धर्म देहादिकमें प्रतीत होतेहैं, इसलिये इन्द्र और गर्दभादिके तनुमें प्रीति समान होनेसे मृत्युसे बचनेका

ज्योतिर्यथैवोदकपार्थिवेष्वदः समीरवेगानुगतं विभाव्यते ॥ एवं स्वमायारचितेष्वसौ पुमान्गुणेषु रागानुगतो विमुह्यति ॥४३॥ तस्मान्न कस्यचिद्द्रोहमाचरेत्स तथाविधः ॥ आत्मनः क्षेममन्विच्छन्द्रोग्धुर्वै परतो भयम् ॥ ४४ ॥ एषा तवानुजा बाला कृपणा पुत्तिकोपमा ॥ हंतुं नार्हसि कल्याणीमिमां त्वं दीनवत्सलः॥४५॥श्रीशुक उवाच ॥ एवं स सामभिर्भेदैर्बोध्यमानोपि दारुणः ॥ न न्यवर्तत कौरव्य पुरुषादाननुव्रतः ॥४६॥ निर्बंधं तस्य तं ज्ञात्वा विचिंत्यानकदुंदुभिः ॥ प्राप्तं कालं प्रतिव्योढुमिदं तत्रान्वपद्यत ॥ ४७ ॥

प्रयत्न करना वृथा है ॥ ४३ ॥ इसलिये अपने आत्माका कल्याण करनेवाले प्राणीको चाहिये किसीसे शत्रुभाव न रक्खै, क्योंकि शत्रुता करनेवाले पुरुषको दूसरे शत्रु और यमसे भी भय होता है ॥ ४४ ॥ इसलिये हे राजन् ! यह तुम्हारी छोटी बहिन है और अभी बालक है, दीन है, अबला है, देखो काठकी पुतलीकी नाईं तुम्हारे आगे खड़ी है और तुमको परमेश्वरने दीनहितकारी और स्वजनभयहारी बनाया है, यह मंगलरूपिणी आपके मारने योग्य नहीं, क्योंकि दीनको और पराधीनको मारनेका बडा दोष है ॥ ४५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुवंशी राजा परीक्षित ! ऐसे प्रियवचन कहकर वसुदेवजीने साम और भेदसे समझाया, तो भी एक तो आपही दुष्ट, दूसरे राक्षसोंका साथी, तीसरे आकाशवाणीका भय, उस महाक्रूर कंसने वसुदेवजीकी बात एक भी न मानी ॥ ४६ ॥ वसुदेवजीने समझा कि, यह हठीला अपनी हठको कभी नहीं छोडेगा, ऐसा

विचारकर और देवकीकी मृत्यु निकट आई जानकर, समय बितानेके लिये अपने मनमें यह विचारने लगा ॥ ४७ ॥ चतुर लोगोंको उचित है कि, जहांतक अपना बल, विद्या, बुद्धि पहुँचै वहाँतक मृत्युको दूर करनेका उपाय करै, जब इतने प्रयत्नोंसेभी मृत्युसे न बचै तो फिर पुरुषका कुछ दोष नहीं है ॥ ४८ ॥ इसलिये पहिले तो इस मृत्युरूप कंसको देवकीके जो पुत्र होंगे उनके देनेका वचन बन्धकर किसी प्रकार पहिले तो इस दीन देवकीके प्राण बचाऊ, कदाचित् कोई कहे कि, पुत्र देके देवकीके प्राण बचाये यह तो बड़ी अनीति है ? नहीं, समयका टालदेना बड़े चतुरोंका काम है, जब देवकीके पुत्र होगा उस समय देखा जायगा, अब तो किसी प्रकार यह जीती बचै, न जानिये बालकके जन्मनेसे पहिले यह दुष्ट

मृत्युर्बुद्धिमताऽपोह्यो यावद् बुद्धिबलोदयम् ॥ यद्यसौ न निवर्तेत नापराधोऽस्ति देहिनः ॥ ४८ ॥ प्रादाय मृत्यवे पुत्रान्मोचये कृपणामिमाम् ॥ सुता मे यदि जायेरन्मृत्युर्वा न म्रियेत चेत् ॥ ४९ ॥ विपर्ययो वा किं न स्याद्गतिर्धातुर्दुरत्यया ॥ उपस्थितो निवर्तेत निवृत्तः पुनरापतेत् ॥ ५० ॥ अग्नेर्यथा दारुवियोगयोगयोरदृष्टतोऽन्यन्न निमित्तमस्ति ॥ एवं हि जंतोरपि दुर्विभाव्यः शरीरसंयोगवियोगहेतुः ॥ ५१ ॥ एवं विमृश्य तं पापं यावदात्मनिदर्शनम् ॥ पूजयामास वै शौरिर्बहुमानपुरस्सरम् ॥ ५२ ॥

कंसही मरजाय तो फिर कुछ किसी बातका खटकाही न रहै, कदाचित् इसके पुत्रही न होय और जो पुत्र होय ही और कंस दया करके उसको न मारे, तो अवश्यंही मेरा पुत्र कंसको मारैगा और जो यह उलटी बात न होय और कोई कहे कि, तुम्हारा पुत्र बालक इस तरुण कंसको कैसे मारसक्ता है? तो आप ही वसुदेवजी अपने वचनका समाधान करते हैं कि, विधाताकी गति किसीके जाननेमें नहीं आती, जो प्राणी मरनेके योग्य हैं वह नहीं मरते और जो मरनेके योग्य नहीं हैं वह मरजाते हैं ॥ ४९॥५० ॥ देखो जब वनमें आग लगती है तो जो वृक्ष जलनहार नहीं हैं वह समीपके बच जाते हैं और जो जलनहार दूरके होते हैं वह जल जाते हैं जैसे गाँवमें अग्निके पासके घर जलनेसे रहजाते हैं और दूरके जल जाते हैं

✽ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! जहाँतक अपनी बुद्धि पहुँची वहाँतक वसुदेवजीने विचार करके बड़े प्यारसे कंसका आदर सत्कार किया ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ कंसको विश्वास दिखानेके लिये वसुदेवजी लोकरीतिकी सदृश प्रफुल्लित मुख कमलसे, महाक्रूर निर्लज्ज कंसके सामने मुसकराकर बोले, परन्तु मन तो अत्यन्त ही दुःखी था ॥ ५३ ॥ वसुदेवजी बोले कि, हे सौम्य ! जो भय आपके चित्तमें आकाशवाणीने

प्रसार्य वदनांभोजं नृशंसं निरपत्रपम् ॥ मनसा दूयमानेन विहसन्निदमब्रवीत ॥ ५३ ॥ वसुदेव उवाच ॥ न ह्यस्यास्ते भयं सौम्य यद्वि साऽऽहाऽशरीरवाक् ॥ पुत्रान्समर्पयिष्येऽस्या यतस्ते भयमुत्थितम् ॥ ५४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स्वसुर्वधान्निववृते कंसस्तद्वाक्यसारवित ॥ वसुदेवोपि तं प्रीतः प्रशस्य प्राविशद्गृहम् ॥ ५५ ॥

उत्पन्न किया है वह भय तुम किंचिन्मात्रभी मत मानो, क्योंकि देवकीसे आपको कुछ भय है ही नहीं, परन्तु इसके पुत्रोंसे कुछ भय है सो वह भय मैं आपका दूर करे देताहूं, जो पुत्र इसके होगा उसको मैं उसी समय आपको समर्पण कर दूंगा ॥५४॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! वसुदेवजीके वचनको सत्य मानकर कंसने अपनी बहिनको मारनेसे छोड दिया और वसुदेवजीभी प्रसन्न हो कंसकी बडाई करके बरात

* इस बातपर एक मनोहर दृष्टान्त है ॥ एक सेठजी मन्दिरमें बैठे हनुमान्‌जीकी पूजा कररहे थे, उसी समय नगरमें आग लगी और सैकडों घरोंको फूकती फांकती सेठजीके घरके निकट पहुँच गई, तब तो सब लोगोंने सेठजीसे जाकर कहा कि, आग आपके घरके समीप आगई शीघ्र पूजा छोड छाडके चलो कुयेंसे पानीके दश बीश घडे भरकर रखलो जब घरपर आग आगई तो पानी कहां! सेठजी बोले कि, जिसकी हम पूजा करते हैं क्या आग वह नहीं बुझा सक्ता? और वह हमारे घरको नहीं बचा सक्ता ! हमको कुछ प्रयोजन नहीं, जिसका घर होगा वह आप बुझालेगा, जब उसका, नाम पवनपुत्र है तो क्या अपने पिताको नहीं समझा सक्ता ! जिसके लिये हम बरसोंसे तन मन लगा रहे हैं क्या वह एक घडीको भी हमारा काम नहीं करसक्ता मुझको पूर्ण विश्वास है कि, वह मेरा कार्य सिद्ध करैगा—

कवित्त—लंकाको जरायो और सीताको बचाय दियो, आँच नाहिं आई विभीषणके मकानको । लगतेही शक्ति जब लखन गिरे पृथ्वी पर, औषधिको भेजो राम हनुमत् बलवानको ॥ मिली ना सजीवन जब पर्वत उठाय लाये, लखनको जिवायो शिरनायो भगवानको ॥ दुष्टनके भक्षक और रक्षक हरि भक्तनके, मोको तो भरोसो उन वीर हनुमानको ॥ १ ॥

उसी समय पुरवाई पवनसे पछा दिया पवन होगई और सेठजीका घर छोडकर पवन पीछेको लौटी और सेठजीका घर छोडकर और सैकडों घर फूकदिये, देखो किस किसकी आशा थी और कौन कौनसे घर जल गये, ऐसेही प्राणियोंके जन्म मरणका कारण भी विचारमें नहीं आता ॥

समेत देवकीको लेकर अपने घर आये ॥५५ ॥ सब प्राणियोंके आत्मा वासुदेव भगवान्की पूजनेवाली देवकीने समय पाकर आठ पुत्र और एक कन्या एक एक वर्षके उपरान्त उत्पन्न किये ॥५६॥ प्रथम कीर्तिमान् पुत्र हुआ, उसको वसुदेवजी वड़े कष्टसे कंसके पास लेगये, क्योंकि मिथ्या बोलनेसे वसुदेवजी बहुत डरते थे ॥ ५७ ॥ अपने वचनोंका निर्वाह करनेवाले पुरुष ऐसी कौनसी वस्तु है जिसका सहन नहीं करसक्ते, देखो वसुदेवजीने अपने पुत्रको अपने हाथसे मृत्युके मुखमें देदिया एक परमेश्वरके सिवाय कोई पदार्थ सत्य नहीं है, ऐसे समझनेवाले मनुष्योंको किसी बातकी अभिलाषा नहीं रहती, इसलिये वसुदेवजीने पुत्रके लाड प्यारको पहिलेसे पहिलेही त्याग दिया क्योंकि विद्वान् पुरुषोंको सिवाय सत्यके और किस वस्तुकी अपेक्षाहै और वसुदेवजीने यह भी नहीं समझा था कि, में पुत्रको आप ले जाऊंगा तो कंस दयाकरके न मारेगा, यह बात

अथ काल उपावृत्ते देवकी सर्वदेवता ॥ पुत्रान्प्रसुषुवे चाष्टौ कन्यां चैवानुवत्सरम् ॥ ५६ ॥ कीर्तिमंतं प्रथमजं कंसायानकदुंदुभिः ॥ अर्पयामास कृच्छ्रेण सोऽनृतादतिविह्वलः ॥ ५७ ॥ किं दुस्सहं नु साधूनां विदुषां किमपेक्षितम् ॥ किमकार्यं कदर्याणां दुस्त्यजं किं धृतात्मनाम् ॥ ५८ ॥ दृष्ट्वा समत्वं तच्छौरेः सत्ये चैव व्यवस्थितिम् ॥ कंसस्तुष्टमना राजन्प्रहसन्निदमब्रवीत् ॥ ५९ ॥ प्रतियातु कुमारोऽयं न ह्यस्मादस्ति मे भयम् ॥ अष्टमाद्युवयोर्गर्भान्मृत्युम विहितः किल ॥ ६० ॥ तथेति सुतमादाय ययावानकदुंदुभिः ॥ नाभ्यनंदत तद्वाक्यमसतोऽविजितात्मनः ॥ ६१ ॥

वसुदेवजीके मनमें सैकड़ों कोसतकभी नहीं थी, क्योंकि दुष्टजन कौनसी बात नहीं कर सक्ता? कंससे दुष्टके मनमें दया कब आसक्ती है. कोई कहै पहिली पहिलका तुरतका जन्मा पुत्र देवकीने कैसे दे दिया? देवकीने समझा कि,जिसका काल नहीं उसको मारनेवाला कोई नहीं और जो मारभी डाले तो ऐसे पुत्र बहुत होंगे.मेरे सच्चे पुत्रतो श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द वैकुण्ठविहारी भक्तहितकारी हैं, यह समझकर कंसको देदिया ॥ ५८ ॥ हे राजन् ! वसुदेवजीकी समता और सत्यता देखकर अत्यन्त प्रसन्नतासे कंस बोला कि, ॥ ५९ ॥ इस बालकको अपने घर फेरकर ले जाओ, क्योंकि इससे मुझको कुछ भय नहीं है तुम्हारे आठवें पुत्रसे मेरी मृत्यु निश्चय रची है ॥ ६० ॥ ऐसाही होगा वसुदेवजी यह कह पुत्रको लेकर

रहताहै और ऐसे असमर्थ इन्द्रसे, रहा ब्रह्मा वह दिन रात पूजा पाठमें लगा रहताहै उसको अपनेही कामोंसे पलभरको सावकाश नहीं ? फिर बताओ कि, इन लोगोंसे हमको क्या भय है और कौन इनमें हमसे युद्ध कर सक्ता है परन्तु तोभी वैरीही हैं न जानिये कलको क्या उपद्रव कर उठावें, क्योंकि शत्रुको और सर्पको छोटा न समझै, इसलिये इन लोगोंका छोडना अच्छा नहीं, इस समय तो इनकी जड उखाडनेको हम उपस्थित हैं, हम लोगोंको आज्ञा दीजिये ॥३७॥ जैसे विना उपाय किये शरीरका रोग जड पकड जाता है फिर पीछे उपाय करनेसे कुछ नहीं होसक्ता, जैसे योगी जन पहिले इंद्रियोंसे विषयभोग करके फिर पीछे उनको रोकना चाहैं तो फिर वह नहीं रुकसक्तीं, ऐसेही शत्रुको छोटा समझकर जो छोड देते हैं, फिर पीछे प्रबल होकर वह शत्रु जीतनेमें नहीं आता और जो कदाचित् जीत भी लिया तो बडी विपत्ति उठानी पडती है और बहुत दाँत

यथाऽऽमयोंगे समुपेक्षितो नृभिर्न शक्यते रूढपदश्चिकित्सितुम् ॥ यथेंद्रियग्राम उपेक्षितस्तथा रिपुर्महान्बद्धबलो न चाल्यते ॥ ३८ ॥ मूलं हि विष्णुर्देवानां यत्र धर्मः सनातनः ॥ तस्य च ब्रह्मगोविप्रास्तपोयज्ञाः सदक्षिणाः ॥ ३९ ॥ तस्मात्सर्वात्मना राजन्ब्राह्मणान्ब्रह्मवादिनः ॥ तपस्विनो यज्ञशीलान्गाश्च हन्मो हविर्दुघाः ॥ ४० ॥ विप्रा गावश्च वेदाश्च तपः सत्यं दमः शमः ॥ श्रद्धा दया तितिक्षा च क्रतवश्च हरेस्तनूः ॥ ४१ ॥ स हि सर्वसुराध्यक्षो ह्यसुरद्विड् गुहाशयः ॥ तन्मूला देवताः सर्वाः सेश्वराः सचतुर्मुखाः ॥ अयं वै तद्वधोपायो यदृषीणां विहिंसनम् ॥ ४२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं दुर्मंत्रिभिः कंसः सह संमंत्र्य दुर्मतिः ॥ ब्रह्महिंसां हितं मेने कालपाशवृतोऽसुरः ॥ ४३ ॥

खट्टे होते हैं ॥ ३८ ॥ सब देवताओंकी जड विष्णु है और विष्णुकी जड सनातन धर्म है और सनातनधर्मकी मूल गौ, ब्राह्मण, तप, यज्ञ और दक्षिणा है ॥ ३९ ॥ हे राजन् कंस ! इसलिये वेदपाठी, तपस्वी, याज्ञिक, ब्राह्मण, यज्ञके उपयोगी और दूध देनेवाली गायोंको हम अवश्य मारेंगे ॥ ४० ॥ गौ, ब्राह्मण, वेद, तप, सत्य, दम, शम, श्रद्धा, दया, क्षमा और यज्ञ यह सब विष्णु भगवान्‌के अंग हैं ॥ ४१ ॥ वह विष्णु सब देवताओंमें मुख्य, दैत्योंका द्रोही और सबके हृदयमें वास करनेवाला और ब्रह्मा, महादेव, सब देवता और ऋषियोंका मूलभी वही है, इसलिये ऋषीश्वरों मुनीश्वरोंका मारना, यही विष्णुके मारनेका ठीक उपाय है ॥ ४२ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् !

दुष्टबुद्धि कंस कालके फन्दमें फँसे हुयेने इस प्रकार दुष्ट मंत्रियोंके साथ, सम्मतिकरके ब्राह्मणोंको मारकर अपना कल्याण चाहा ॥ ४३ ॥ ❀ महा पुरुषोंका कष्ट जिनको प्रिय, इच्छापूर्वक रूप धारण करनेवाले असुरोंको सब देश विदेशोंमें साधु संतोंके मारनेके लिये आज्ञा देकर भेज दिया और आप अपने राज्यमंदिरको चलागया ॥ ४४॥ राजस, तामस स्वभाववाले दुर्बुद्धि, आज्ञानसे जिनका अन्तःकरण आच्छादित होरहा, मृत्यु जिनके शिरपर खेल रही, ऐसे ऐसे दैत्य साधुओंके विद्रोही होकर उनसे वैर करनेलगे ॥ ४५ ॥ सत्पुरुषोंसे द्वेष रखनेवाले पुरुषकी आयु,धन, यश,

संदिश्य साधुलोकस्य कदने कदनप्रियान् ॥ कामरूपधरान्दिक्षु दानवान्गृहमाविशत् ॥ ४४ ॥ ते वै रजःप्रकृतयस्त मसा मूढचेतसः ॥ सतां विद्वेषमाचेरुरारादागतमृत्यवः ॥ ४५ ॥ आयुः श्रियं यशो धर्मं लोकानाशिष एव च ॥ हंति श्रेयांसि सर्वाणि पुंसो महदतिक्रमः ॥ ४६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० कंसाज्ञप्तकृतबालादिहिंसनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ श्रीशुक उवाच ॥ नन्दस्त्वात्मज उत्पन्ने जाताह्लादो महामनाः ॥ आहूय विप्रान्दैवज्ञान्स्नातः शुचिरलंकृतः ॥ १ ॥ वाचयित्वा स्वस्त्ययनं जातकर्मात्मजस्य वै ॥ कारयामास विधिवत्पितृदेवार्चनं तथा ॥ २ ॥

धर्म, परलोकसुख, महात्माओंका आशीर्वाद और मंगल इन सबका नाश होजाताहै ॥४६॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे भाषाटीकायां कंसस्यानीतिवर्णनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ दोहा–पंचममें उत्सव अधिक, भयो नन्दके भौन । मथुराको वसुदेवने; कियो मिलन हित गौन ॥१॥ हे राजन् ! पुत्रका जन्म होनेसे आनन्द सहित उदारचित्त नन्दरायजीने उसी समय स्नान कर पवित्र हो पीताम्बर पहन, शृंगार कर, आसनपर जा

* शंका–कसने राक्षसोंसे जिस ब्रह्मका वन्धन कराकर अपना कल्याण माना वह ब्रह्म कौन है ? क्योंकि सर्वव्यापी, अजर, अमर, चैतन्यकारक, ऐसा जो ब्रह्म है वह कभीभी किसीके वन्धनमें नहीं आसक्ता और किसीके मारनेसे नहीं मर सक्ता, वह मरनेवाला ब्रह्म किसीके मारनेको नहीं है । जो राक्षसोंके मारनेसे मरगया ।

उत्तर–अजर, अमर, सर्वव्यापी ब्रह्म है सो "ब्रह्महत्याहित" मैंने इस श्लोकका अर्थ नहीं किया, इसश्लोकका अर्थ व्यासजीने ऐसा किया है कि, यज्ञादि, दानादि, स्नानादि, नारायणके पूजनादि, अनुराग अपने हृदयमें कोमलता, दया इनको आदिलेकर और अनेक प्रकारके कर्म सोई ब्रह्म हैं, उनका नाश कराकर कंस अपना हित मानताथा, ऐसा अर्थ व्यासजीने किया है ॥

विराजे ज्योतिषी ब्राह्मणोंको बुलाय मोतियोसे चौक पुराय उसपै सुवर्णका कलश स्थापन कर, गणेश, गौरी, वरुण इत्यादि देवता, पितृ, लोकपाल दिक्पाल इन सबका संस्थापन करके स्वस्तिवाचन कराय और पूजन कर पुत्रका जातिकर्म संस्कार कराय ॥ १ ॥ २ ॥ उसीसमय भूषित करी दोलाख गौवें और तिलोंके सातपर्वत बनाय ऊपरसे सुनहरी रंगका वस्त्र उढ़ाय उनके भीतर मणि, माणिक, मोती, हीरे और अनेक अनेक प्रकारके रत्न भर भरके ब्राह्मणोको दान कर दिये ॥ ३ ॥ कालसे तो पृथ्वी पदार्थ शुद्ध होता है, स्नान करनेसे शरीरशुद्धि होती है; धानेसे वस्त्रादिक शुद्ध होता है, संस्कारसे गर्भादिक शुद्ध होता है, तप करनेसे इंद्रियोंकी शुद्धि होती है, यज्ञ करनेसे ब्राह्मणोंकी शुद्धि होती है, दानकरनेसे धनकी शुद्धि होती है, सन्तोपसे मनकी शुद्धि होती है और आत्मविद्यासे आत्माकी शुद्धि होती है. यह विचार नन्दरायजीने अनेक

धेनूनां नियुतं प्रादाद्विप्रेभ्यः समलंकृते ॥ तिलाद्रीन्सप्त रत्नौघशातकौंभांबरावृतान् ॥ ३ ॥ कालेन स्नान शौचाभ्यां संस्कारैस्तपसेज्यया ॥ शुध्यंति दानैः संतुष्ट्या द्रव्याण्यात्माऽऽत्मविद्यया ॥ ४ ॥ सौमंगल्यगिरो विप्राः सूतमागधवंदिनः ॥ गायकाश्च जगुर्नेदुर्भेर्यो दुंदुभयो मुहुः ॥ ५ ॥ व्रजः संमृष्टसंसिक्तद्वाराजिरगृहांतरः ॥ चित्रध्वज पताकास्रक्चैलपल्लवतोरणैः ॥ ६ ॥

प्रकारके दान दिये ॥ ४ ॥ ब्राह्मण स्वस्तिवाचन पढ़ने लगे, पुराणवक्ता पुराण बॉचने लगे, गायक वंशावली बखानने लगे, भाट बन्दीजन यश वर्णन करने लगे, गायक गुण गाने लगे और भेरी नगाडे जहां तहां बजने लगे ॥ ५ ॥ व्रजमें द्वार द्वार आंगन आंगन घर घर सब झाड बुहार रहे हैं और बजारोंमें गलियोंमें घाटोंमें बाटोमें, रजबाहोंमें, चौराहोंमें बुहारी लगाकर गुलाबके जलसे, केवडेके जलसे, केतकीके जलसे सेवतीके जलसे, खसके जलसे, चन्दनके जलसे, छिरकने लगे. सब गोकुल और महावन नन्दगॉव सुगन्धसे सुगन्धित कर दिया । सबने अपनें अपनें भवनोंकी शोभा निराले ही निराले ढंगकी बनादी सुन्दर स्फटिक मणिके द्वार सुवर्णके किवॉड, वैडूर्यकी देहरी, मूंगोंकी चौखट, जिनमें पुष्प बिखररहे, आमके पत्ते और फूलोंकी बन्दनवारें जहां तहां लटकरहीं, सुवर्णके कलश कलशियें द्वार द्वार पर विज्जुच्छटासी चमक रहीं, ध्वजास्तंभ

गड़रहे हैं, जिनमें चित्र विचित्र रंग ध्वजापताका फहराय रही हैं मोतियोंकी माला जहां तहां लटक रहीं हैं; मानो भवन भवनमें पुत्रजन्मोत्सव हो रहा है ॥ ६ ॥ जबहीं ग्वालिये गाय बछडोंको लेलेकर वनको चले, उसी समय एक गोप वृक्षपर चढकर पिछौरिया घुमाकर बोला, अरे भैया ! आज कोई व्रजवासी वनको मत जाना हमारे नन्दरायजीके पुत्रका जन्म हुवा है, यह बात सुनके सब ग्वाल बाल आनन्दमें मग्न होगये और सब अपनी अपनी गायोंका शृंगार बनाने लगे, पहिले तो छोटी छोटी गाय, बछड़े, बछियाओंको हलदी तेल लगाकर उबटन किया. फिर गेरू, मेंहदी, लाख, हरतालसे रँगा और बीच बीचमें हलदी और रोलीके थापे लगाये, जंगाल और सिंगरफसे उनके सींगरंगे और मोरछल जिनमें लटक रहे ऐसी शोभायमान झूलें उढायदीं, मोरछलकी कलगी न्यारी ही पहिराय दीं, गलेमें घण्टोंकी मालाका शब्द निराला ही सुनाई आता था और कोई कोई गोप अपने अपने घरोंसे सुनहरी आभूषणोंके डिब्बे और उत्तम उत्तम वस्त्रोंकी गठरी उठालाये, मोहनमाला, चन्दनहार, हमेल, पचलडी, चम्पाकली, धुकधुकी, बछडे बछियाओंके गलेमें डाल दिये, पाँवोंमें पावटे, घुंघरू, कडे झाँझन, पहराय दीं और ऊपरसे शाल

गावो वृषा वत्सतरा हरिद्रातैलरूषिताः ॥ विचित्रधातुबर्हस्रग्वस्त्रकांचनमालिनः ॥ ७ ॥
महार्हवस्त्राभरणाः कंचुकोष्णीषभूषिताः ॥ गोपाः समाययू राजन्नानोपायनपाणयः ॥ ८ ॥

दुसाले जरीकी ओढनी उढायदीं, इसप्रकार सबने अपनी अपनी गायोंका शृंगार किया ॥ ७ ॥ सब गोप ग्वाल सुन्दर सुन्दर सूही, बैंजनी ऐंठदार पागें बांध बांध और दोचार पेंच गलेमें डाल सुन्दर सुन्दर जामें पहरलिये, किसी किसीने काछ बांध लिये किसीकी लटकवां धोती, रेशमी दुपट्टे ओढ लिये और भाँति भाँतिके आभूषण सज सुन्दर शृंगार बनाये यमुनाकी रज मस्तकपर चढ़ाये, कन्धोंपर तलवारें धरे, कानोंमें फूलोंके तुर्रे उरसे हुए, शिरमें मोरके पंखोंकी कलँगी धरे, भारी भारी लड्डु लिये, पानसे मुख लाल करे थालोंमें भेंटें लिये गायोंको आगे आगे नचाते कुदाते गाते बजाते हँसते हँसाते, नन्दरायजीको बधाई देनेके लिये चले उस समय नन्दजीके द्वारपर बडी भारी भीर हुई उस छविको देख छविभी लज्जाकी मारी एक कोनेमें छिपी हुई, उस आनन्दको देख रही थी. इस उत्सवको देखनेके लिये स्वर्गसे ब्रह्मा, शिव, इन्द्र, वरुण, कुबेरादिक अनेक देवता अपनी अपनी स्त्रियोंको संगलिये मनुष्यरूप धारण किये गोपग्वालोंमें आनमिले और सब नन्दके द्वारपर पुकार पुकार बार बार यह कहते थे कि, आज नन्दघर बधाई है. उस समय नन्दजी ऐसे मग्न थे कि, अंगमें फूले नहीं समाते थे, और सबके हाथ पकड पकड अत्यन्त

आदर सत्कारसे कुशलक्षेम बूझ बूझ मखमलके बिछौनोंपर बिठाते जाते थे और बारबार सबको पान मिठाई दे देकर यह कहते थे कि, सब आप हीका प्रताप है दूसरे दिन यह शुभ संवाद समीप समीपके सब ग्रामोंमें भी पहुँच गया कि, नन्दजीके पुत्रका जन्महुआ. यह शुभ समाचार सुन सब व्रजवासी परमानन्द हो होकर इन इन ग्रामोंसे इथौरा, रीठा, कारब, रावल, लौहवन, महावन, राधाकुण्ड, बरसाना, गोपालपुर, विसौली, जसौली, विजौली, रसौली, मांठ,आंट, आढस, सुनर, वसई, छटीकरा, नरी, सेमरी, परासौली, कोठवन, मधुवन,बढैन, करहैला, नन्दीश्वर, नन्दगांव, बनेई,ऊंचागांव, चिकसौली, सुमहरा, कामवन, वृन्दावन, दीघम,होली,इत्यादि और अनेक गांवोंसे भेंटे ले ले कर चले तो वृद्ध वृद्ध जो गोप थे उन्होंनें भी अपना अपना शृंगार किया और युवा बालकोंका तो कहनाही क्या है, सुवर्णके थालोंमें हीरे, मणि,रत्न,पन्ना, पुखराज,हंसली, खंडुवे, कण्ठी, माला, कुरते टोपी, रोली, चन्दन, पान, मिठाई,मेवा,श्रीफल, घर घर कर सब व्रजवासी ड़फ,ढोल, झांझ,मृदंग, चंग, मुहचंग,उपंग, बजाते और गीत गाते धूम धाम मचाते नन्दरायजीके द्वारपर आये और उनको दण्डवत प्रणाम कर करके भेंटें उनके आगे धरीं उस समय नन्द

गोप्यश्चाकर्ण्य मुदिता यशोदायाः सुतोद्भवम् ॥ आत्मानं भूषयांचक्रुर्वस्त्राऽऽकल्पांजनादिभिः ॥ ९ ॥

नवकुंकुमकिंजल्कमुखपंकजभूतयः ॥ बलिभिस्त्वरितं जग्मुः पृथुश्रोण्यश्चलत्कुचाः ॥ १० ॥

रायं उनको देख देख प्रसन्न हो हो बड़े बड़े गोपोंसे मिल मिल सबको आदर सन्मानसे आसन दे देकर बैठालते थे, सब गोप बोले कि, नन्दरायजी हम आपके भाग्यकी बडाई नहीं कर सक्ते आज आपका पूर्व पुण्य उदय हुआ, तुम बडे धन्य भागी हो, तुमने हमारे मनके मनोरथ सिद्ध किये और आज हमारे मनकेसा समाज सजा है, नन्दरायजी बोले कि, भैया ! यह सब तुमही लोगोंके पुण्यका प्रभाव है, नहीं तो बुढापेमें मेरा ऐसा भाग्य कहांथा जो यह परमानन्द प्राप्त हुआ । कोई केवडा छिडक रहा है, कोई गुलाब छिडक रहा है, कोई पुष्पोंकी माला पहिरावै है, कोई केशर और चन्दन लगावे है, मानो त्रिलोकीका आनन्द नन्दकेही घर छाय रहा है ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! जब व्रजबालाओंने सुना कि, हमारी व्रजेश्वरीके पुत्र उत्पन्न हुआ है, तब सब गोपियोंने सुन्दर सुन्दर शृंगार बनाय, मेहँदी, महावर, रचाय नवीन नवीन केशर कस्तूरी मिलाय, मस्तकपर तिलक लगाये, फिर पीछे रेशमी वस्त्र आभूषण पहन, नेत्रोंमें अंजन आंज नखशिखसे अलंकृत हुई ॥ ९ ॥ केशर मुखारविन्दपर मली हुई हैं, कटि लचकरही है नितम्ब जिनकेपुष्ट हैं, कुच चलायमान हैं भेंटें लेले कर नन्दरायजीके

मन्दिरको चलनेकी सब सुन्दरी अभिलाषा कर रहीं थी ॥१०॥ उज्वल मणियोंके जडाऊ कुण्डल कानोंमें शोभायमान हैं, अति सुन्दर मुक्ताओंके हार कुचोंके बीचमें लटक रहे हैं, मानो दोपर्वतोंके बीचमें गंगाकी धार बह रही है. हाथोंमें कंकण, चित्र विचित्र वस्त्र धारण किये, कमलसेभी कोमल जिनके चरण उनमें अनवट, बिछुवे, नूपुर पगपान, पहिनरहीं, जब एक संग सब मिलकर पग उठावें उस समय पायल और नूपुरोंकी झनकार इस प्रकार हो मानो आनन्दमय घन गर्जें है, उस शब्दसे दशों दिशाओंका अमंगल दूर होता चला जाता है और क्षीणकटिकी लचकसे जो शरीर कम्पायमान होताथा तो जुड़ेसे मालती और मदनबाणके फूलोंके हार खसिखसिकर उनके चरणोंमें गिरते थे सो वह हार आपसे आप नहीं गिरते थे केश उन चरणोंकी अद्भुत शोभा देख देखकर रीझते थे और बार बार प्रसन्न हो होकर पुष्पोंके हार उनपर चढाते थे और दूसरा प्रयोजन यह भी था कि, हमारे ऐसे भाग्य कहाँ थे यही हमको श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शन करानेके लिये चलते हैं, ऐसी ऐसी गोपियोंके झुण्डके झुण्ड नन्दजीके घरको चले

गोप्यः सुमृष्टमणिकुंडलनिष्ककंठ्यश्चित्रांबराः पथि शिखाच्युतमाल्यवर्षाः ॥ नंदालयं सवलया व्रजतीर्विरेजुर्व्यालोल कुंडलपयोधरहारशोभाः ॥११॥ ता आशिषः प्रयुंजानाश्चिरं पाहीति बालके ॥ हरिद्राचूर्णतैलाद्भिः सिंचंत्यो जनमुज्जगुः ॥ १२ ॥ अवाद्यंत विचित्राणि वादित्राणि महोत्सवे ॥ कृष्णे विश्वेश्वरेऽनंते नंदस्य व्रजमागते ॥ १३ ॥

जाते हैं, उस समयकी शोभाको कौन कवि वर्णन करसक्ता है ॥११॥ तब सब गोपिका नन्दरायजीके आँगनमें आनकर श्रीकृष्ण चन्द्रको आशीर्वाद देने लगीं. हे कृष्ण ! तुम चिरंजीव रहो, चिरंजीव रहो और हमारी बहुत दिनोंतक रक्षा करो. इस प्रकार बालकको आशिष देकर हलदीके चूर्णमें तैल और पानी मिलाय परस्पर छिड़कती छिड़काती गीत गाती आँगनमें केशर और चन्दनके रंगकी झारी और पिचकारी लिये धूम धाम मचारहीं थी ॥ १२ ॥ विश्वेश्वर विश्वभावन भगवान्के व्रजमें आतेही मनुष्योंके मनमें परमोत्सव बढा और मन्दिर मन्दिरमें भाँति भाँतिके बाजे बजने लगे, सब गोपिका श्यामसुन्दरका मुखारविन्द देख देख आनन्द हो हो न्यौछावर कर नन्दरानीसे कह रहीं थी कि, हे यशोदा ! तेरे पुत्रके तो चक्रवर्तीकेसे लक्षण हैं, चक्रादिक चिह्नोंके छिपानेके लिये अपने हाथोंकी मुट्ठी बांधली है तैने पूर्व जन्ममें भगवान्की बड़ी सेवा करी है जो ऐसा मनोहर पुत्र पाया है. यशोदा सबके पाओं पड़ पड़ कर कहती थी कि, इसमें मेरा क्या है यह सब

तुम्हाराही पुण्य हैं, सब गोपी आशिष देतीहैं कि, सदा सुहागन रहु और तेरा पुत्र युग युग जिये ॥ १३ ॥ व्रजवासियोंने उस दिन अत्यन्त प्रसन्न हो होकर घी, दूध, दही, माखन, जल, हलदी, मिला मिलाकर दधिकांदोंका प्रबन्ध किया, प्रथम नन्दरायको बुलाकर उनके ऊपर छिड़का फिर परस्पर ऐसा खेल मचा कि, जहां देखो तहां दधि माखनहीकी रेल पेल होरही थी, इस आनन्दको देवता विमानोंपर बैठे देख देखकर कहरहे थे कि, गोकुलवासियोंका धन्य भाग्य है, जिन परमपुरुष परमात्माका दर्शन शिव सनकादिकके ध्यानमें महा कठिनतासे आता है वह नन्दके घर जन्म लेकर व्रजवासियोंको आनन्द दिखारहे हैं और देवांगना पछिताय पछिताय कहरहीं थीं कि, हाय आज हम नन्दरायके घरकी दासीभी न हुई जो इस उत्सवके सुखको समीपसे देखकर अपने मनको प्रसन्नकरतीं, इसप्रकार दधिकांदोंके उत्सवमें सब व्रजवासी विह्वल होरहे थे ॥ १४ ॥ अतिउदारचित्त नन्दरायजीने सूत, मागध, बन्दीजन और जो जो गुणीजन गानेबजानेवालेथे सबको वस्त्र, आभूषण, गाय द्रव्य दानदिया और नन्दरा

गोपाः परस्परं हृष्टा दधिक्षीरघृतांबुभिः ॥ आसिंचंतो विलिंपंतो नवनीतैश्च चिक्षिपुः ॥ १४ ॥
नंदो महामनास्तेभ्यो वासोऽलंकारगोधनम् ॥ सूतमागधबंदिभ्यो येऽन्ये विद्योपजीविनः ॥ १५ ॥
तैस्तैः कामैरदीनात्मा यथोचितमपूजयत् ॥ विष्णोराराधनार्थाय स्वपुत्रस्योदयाय च ॥ १६ ॥

यसे सब वृद्धवृद्ध जनोंने कहा हे मित्र नन्द आज तो नाचनेका दिन है हमारे संग नाचलो, सो सबने नन्दजीका हाथ पकडकर इनको उठाया और सब व्रजवासी मग्न हो होकर नन्दकेसंग नाचने लगे और गोपियें बाजे बजाय बजाय गीत गाने लगी उस समयकी शोभाको देखकर सरस्वती हकी चकीसी हो चित्रकी समान होगई, फिर और कवियोंका क्या सामर्थ्य है जो उस मनभावनी सुहावनी शोभाका वर्णन करसकें ? ॥ १५ ॥ नन्दरायजी उदारचित्त पुत्रके कल्याणके लिये विष्णु भगवान्‌की आराधना करते थे और बारंबार यह वरदान मांगतेथे कि हे नाथ ! मुझपर प्रसन्नहोओ और यह मेरा बालक चिरंजीव रहै, इसीलिये नन्दजीके समीप जो जो गुणीजन आन आन कर जिस जिस वस्तुकी कामना करते थे, उनको वही वस्तु देंदेकर उनकी अभिलाषा पूर्ण करते थे और यथायोग्य उनका पूजनभी करते थे ॥ १६ ॥

नन्दरायजीके घर सब व्रजकी बहू और बेटी आईं परन्तु रोहिणीजी नहीं आईं क्योंकि इनके पति मथुरामें थे. लिखा है कि, जिस स्त्रीका पति परदेशमें हो उसको शृंगार करना नहीं चाहिये और पराये घर न जाय; इसलिये नन्दजीके घर न गईं तब नन्दजीने रोहिणीसे जाकर कहा कि तुमही तो बड़भागिनी ठहरी सोई हमारे घर न आईं हमारे घर बधाई होरही है तुमको अवश्य चलना पडेगा, वह घर तो आपहीका है तुम हमको ऊपरी मत समझो, वह तो सोवरमें बैठी है, केवल एक सुनन्दा है उसको ऊपरहीके काम बहुत हैं, आई गई गोपियोंका आदर सत्कार कौन करै, रोहिणी बोलीं कि, इतने तुम चलो तुम्हारे भतीजेको दूधपिलाकर मैंभी आऊं हूं, तब नन्दराय बोले कि, मेरें संगही तुमको चलना पड़ेगा क्योंकि वहां कामका कारीधारी सिवाय आपके कोई दृष्टि नहीं आता नन्दजीकी आज्ञानुसार सुन्दर सुन्दर वस्त्र, आभूषण, मुक्तामाला, कण्ठाभरण, पहन बलदेवजीको गोदमें ले प्रसन्न होती हुई नन्दजीके संग चली और दासीके हाथमें पान फूल मेवा मिठाईकी थाली देदी और यशोदाके समीप आय कृष्णका

रोहिणी च महाभागा नंदगोपाभिनंदिता ॥ व्यचरद्दिव्यवासस्स्रक्कंठाभरणभूषिता ॥ १७ ॥
तत आरभ्य नंदस्य व्रजः सर्वसमृद्धिमान् ॥ हरेर्निवासात्मगुणै रमाक्रीडमभून्नृप ॥ १८ ॥
गोपान्गोकुलरक्षायां निरूप्य मथुरां गतः ॥ नंदः कंसस्य वार्षिक्यं करं दातुं कुरूद्वह ॥ १९ ॥

मुख देख नौछावर कर नायनको दी और आंगनमें जो जो गोपी कुरता टोपी लिये बैठी थीं उनके हाथसे लेकर मन्दिरमें धरने लगीं और यथायोग्य उनका आदर सन्मान करने लगीं और सब गोपी यह आशिष देती थीं कि, सदा नन्दालयमें ऐसाही उत्सव बना रहे ॥ १७ ॥ जिस दिनसे व्रजमें कृष्णजन्म हुआ उस दिनसे सम्पूर्ण सम्पत्तियोंसे नंदजी परिपूर्ण होगये, नंदरायजी नित खजानेको लुटाते थे परन्तु फिर भाण्डागारको जैसेका तैसाही भरा पाते थे, क्योंकि वैकुण्ठनाथकी भार्या लक्ष्मी सो व्रजमें आय मालिनीका वेष बनाय द्वारद्वार बन्दनवार बांधती फिरती थी तहां और सम्पत्तियोंकी क्या गिनती है ! ॥ १८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलदीपक ! एक दिन नंदरायजीने गोकुलकी रक्षा करनेके लिये बहुतसे गोपोंको सब प्रकारसे नियुक्त किया और आप कुछ ग्वालोंको संग ले और दूध, दही, माखन, मटकियोंमें भरभर कर गाडियोंमें लाद

और वार्षिक कर लेकर मथुराको कंसकी भटके लिये लेगये ॥ १९ ॥ अपने परमहितकारी नन्दरायजीका आगमन सुनकर वसुदेवजी बहुत प्रसन्न हुए कि, आज हमारे मित्र नन्दजी कंसकी बरसौडी देनेके लिये आये हैं, जब नंदजी कंसको कर दे चुके और किसी स्थानपर आनकर विश्राम किया, उस समय वसुदेवजी कुछ भोजनादिक लेकर नन्दजीसे मिलनेको गये ॥ २० ॥ जैसे मृतक देहमें प्राण आनेसे देह उठ खड़ा होताहै ऐसेही वसुदेवजीको आये देख नन्दजी अकुलाकर शीघ्र खड़ेहोगये और अपने प्यारे सुहृदका हाथ पकडकर प्रेममें विह्वलहो हृदयसे लगाकर मिलनेलगे ॥२१॥

**वसुदेव उपश्रुत्य भ्रातरं नंदमागतम् ॥ ज्ञात्वा दत्तकरं राज्ञे ययौ तदवमोचनम् ॥२०॥ तं दृष्ट्वा सहसोत्थाय देहः प्राणमिवागतम्॥प्रीतः प्रियतमं दोर्भ्यां सस्वजे प्रेमविह्वलः ॥ २१ ॥ पूजितः सुखमासीनः पृष्ट्वाऽनामयमादृतः ॥ प्रसक्तधीः स्वात्मजयोरिदमाह विशांपते ॥ २२ ॥ दिष्ट्या भ्रातः प्रवयस इदानीमप्रजस्य ते ॥ प्रजाशाया निवृत्तस्य प्रजा यत्समपद्यत ॥ २३ ॥ दिष्ट्या संसारचक्रेऽस्मिन्वर्तमानः पुनर्भवः ॥ उपलब्धो भवानद्य दुर्लभं प्रियदर्शनम् ॥ २४ ॥**

हे राजन्! नन्दजीका वसुदेवजी पूजनकर सुखपूर्वक आसनपर वैठाय कुशल क्षेम बूझने लगे और अपने परम पियारे पुत्रोंमें जिनका मन अत्यन्त लगरहा था सो वसुदेवजी आदर सत्कार कर वोले॥२२॥अहो भ्राता नन्दजी तुम्हारे सन्तान नहीं होती थी और आपने पुत्र होनेकी आशाभी छोड़ दी थी क्योंकि बहुत वृद्धावस्था होगई थी, सो परमेश्वरकी कृपासे अव आपके पुत्र हुआ, यह सुनकर हम बहुत प्रसन्न हुए *॥ २३ ॥ इस संसारमें रहकर पुनर्जन्मकी नाईं आपका मिलना हुआ यह बड़े आनन्दका दिन है, सब मिलते हैं परन्तु संसारमें मित्रका मिलना बहुत दुर्लभ है ॥ २४ ॥

---

* शंका–वसुदेवजी ऐसे महात्मा होकर फिर उन्होंने अपने परममित्र नन्दजीके सग कपट क्यों किया ? जो सत्य वोलते कि, हमारे दो पुत्र आपके पास हैं आप रक्षा करो, क्योंकि विपत्तिमें सिवाय मित्रके और कोई दूसरा सहाय नहीं करसक्ता, ऐसा कहनेपर क्या श्रीकृष्णकी रक्षा नन्दजी न करते. कपटका क्या काम था ?

उत्तर–त्रिलोकीमें जो प्राणीहैं सो मायासे उन्मत्त हो रहे हैं, उसी प्रकार वसुदेवजीभी उन्मत्त होगये, जो कोई यह कहै कि विना कारण माया किसीको नहीं मोह करती, यह सव सत्य है, परन्तु वसुदेवजीको मोह होनेका क्या कारण था ? पहिले किसी समय नन्द और यशोदाको भगवान्ने यह वरदान दिया था कि हम जन्म तो दूसरेके यहां लेंगे परन्तु वाललीला तुम्हारे यहा करेंगे, इसलिये भगवान्ने मायासे मोहित करके कपट कराया, जो वसुदेव सत्य वोलते तो नन्दजी कृष्णकी पालना करते तो सही परन्तु कुछ भेददृष्टि रहती कि, दूसरेके पुत्र हैं इसलिये नन्दसे वसुदेवजीने कपट किया भावसे कपट नहीं किया ॥

अहो प्यारे ! नदीके प्रवाहसे काष्ठ और तृणादिक बहते हैं कभी स्थिर होते हैं परन्तु एक स्थानपर संगम नहीं होता. ऐसेही जो अपने प्यारे सुहृद् हैं उनका एक स्थानपर रहना नहीं होता ॥२५॥ हे नन्दजी ! बहुत जल, तृण और गुल्मलतायुक्त पशुओंका हितकारी जो अत्यन्त रमणीक महावन है तहां अपने सम्बंधियों सहित आप निवास करते हो वह महावन निरोग तो है ? इस वचनसे यह ध्वनि निकली कि, हमारे पुत्र जो आपके निवास स्थानपर वास करते हैं वह तो अच्छे हैं ? जहाँ जल, तृण अधिक होगा तो वहां गायोंकी अच्छी उदरपूर्ति होगी और दूधभी अधिक होगा और निरोग होगा तो उस दूधको हमारे पुत्र पियेंगे तो वह भी निरोग रहेंगे ॥ २६ ॥ वसुदेवजी बोले कि, हे मित्र ! मेरा पुत्र अपनी जननीके संग आपके व्रजमें रहताहै और आपहीको अपना पिता समझताहै और आपही उस बालकके प्रतिपालकहैं, सो वह अपनी मातासहित प्रसन्न है ?

**नैकत्र प्रियसंवासः सुहृदां चित्रकर्मणाम् ॥ ओघेन व्यूह्यमानानां प्लवानां स्रोतसो यथा ॥ २५ ॥ कच्चित्पशव्यं निरुजं भूर्यंबुतृणवीरुधम् ॥ बृहद्वनं तदधुना यत्रास्से त्वं सुहृद्वृतः ॥२६॥ भ्रातर्मम सुतः कच्चिन्मात्रा सह भवद्व्रजे ॥ तातं भवंतं मन्वानो भवद्भ्यामुपलालितः ॥ २७ ॥ पुंसस्त्रिवर्गो विहितः सुहृदो ह्यनुभावितः ॥ न तेषु क्लिश्यमानेषु त्रिवर्गोऽर्थाय कल्पते ॥ २८ ॥ नंद उवाच ॥ अहो ते देवकीपुत्राः कंसेन बहवो हताः ॥ एकाऽवशिष्टाऽवरजा कन्या सापि दिवं गता ॥ २९ ॥ नूनं ह्यदृष्टनिष्ठोऽयमदृष्टपरमो जनः ॥ अदृष्टमात्मनस्तत्त्वं यो वेद न स मुह्यति ॥ ३० ॥**

जो पुरुष अपने प्रियतम प्यारोंको संग लेकर धर्म, अर्थ, काम इन तीनों पदार्थोंको करतेहैं और जो अपने प्यारे स्नेहियोंको छोडकर अकेले धर्म करते हैं, वा द्रव्यका भोग भोगतेहैं, अथवा काम विषयका भोग करते हैं तो यह त्रिवर्ग उनको सुखदायक नहीं होते॥२७॥२८॥वसुदेवजीके मधुर वचन सुनकर नन्दजी बोले कि अहो मित्र ! सब व्रजमें परमेश्वरकी कृपा है और आपके पुत्र बलरामजी भी अच्छे हैं उनके उत्पन्न होनेके पीछे मेरेभी एक पुत्र उत्पन्न हुआ है वहभी आपकी कृपासे अच्छा है, परन्तु आपकी ओरका हमको बडा दुःख बना रहता है ॥ २९ हे मित्र ! प्रारब्धही सर्वोपरि है, जिस समय पुत्रादिकोंका देनेवाला भाग्य हीन होजाता है उस समय वह पुत्रादिक भी नहीं होतेहैं, सब विछुड जातेहैं, और जब प्रारब्ध

अच्छा होताहै तो फिर सब आन मिलते हैं. हे भ्राता ! प्रारब्धही सुखका देनेवाला है और प्रारब्धही दुःखका देनेवाला है जो पुरुष इस प्रकार जानते हैं वह कभी मोहको प्राप्त नहीं होते. इस वचनसे यह सूचित किया कि, अहो वसुदेव ! अपने मनमें पुत्रोंका सोच संकोच मत करो किसी समय आपके पुत्रोंकाभी संयोग होजायगा,हमसे वियोग हो जायगा ॥ ३० ॥ वसुदेवजी बोले कि, हे नन्दरायजी ! विधाताने जो हमारे भाग्यमें लिखा है उसको कोई नहीं मेटसक्ता और इस संसारमें आनकर ऐसा कौनहै जो कष्ट नहीं भोगता ? और आपकी समान अपना मित्र हम किसीको नहीं देखते. देखो हमने कंसके भयसे अपनी गर्भवती स्त्रीको आपके यहां निःसन्देह भेज दिया और जब उसके पुत्र हुआ तो आपने अपने पुत्रकी समान उसका लालन पालन किया, यह परमोपकार आपका मैं कैसे भूल सक्ता हूं ? जन्म जन्मांतरभी आपकी सेवा करूं तोभी उऋण नहीं हो सक्ता. जब सुना कि, आपके यहां पुत्रका जन्म हुवा तो मैंने परमसुख माना. हे मित्र ! मैं अपने पुत्रोंमें और आपके पुत्रोंमें कुछ भेद नहीं समझता

**वसुदेव उवाच ॥ करो वै वार्षिको दत्तो राज्ञे दृष्टा वयं च वः ॥ नेह स्थेयं बहुतिथं संत्युत्पाताश्च गोकुले ॥ ३१ ॥**
**श्रीशुक उवाच ॥ इति नंदादयो गोपाः प्रोक्तास्ते शौरिणा ययुः ॥ अनोभिरनडुद्युक्तैस्तमनुज्ञाप्य गोकुलम् ॥ ३२ ॥**
**इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पू० नंदवसुदेवसंगमो नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ नंदः पथि वचः शौरेर्न मृषेति विचिंतयन् ॥ हरिं जगाम शरणमुत्पातागमशंकितः ॥ १ ॥**

परन्तु इन दिनों कंसने बडा उपद्रव मचा रक्खाहै छोटे छोटे बालकोंको मारनेकी आज्ञा देरक्खी है और आज एक पूतनानाम राक्षसीको गोकुल मेंभी भेजा है,अब तुम वार्षिककर कंसको देचुके और हमसे भी मिल चुके, अब यहाँ रहना तुम्हारा बहुत दिनतक अच्छा नहीं, न जानिये गोकुलमें पूतनाने क्या उत्पात मचाया होगा ? ॥३१॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि,हे राजन् ! इस प्रकार वसुदेवजीके वचन सुन नन्द रायने सब गोपोंको आज्ञा दी कि, शीघ्र गाडी जोतो ! यह कह वसुदेवजीसे आज्ञा लेकर नन्दजी मथुरा पुरीसे गोकुलको चल दिये ॥ ३२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां कृष्णजन्मोत्सववर्णनं नाम पञ्चमोऽध्यायः॥५॥ दोहा—छठयेमें नंदरायजी,शोच करत मन जाहिं । मरी परी इक राक्षसी, देखी मारगमाहिं ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! नन्दरायजी मार्गमें यह विचार करते हुए जारहे

थे कि वसुदेवका वचन तो मिथ्या होही नहीं सक्ता उत्पातके भयसे भगवान्का स्मरण करने लगे कि, हे जनप्रतिपालक ! जो यह दो बालक आपने दियेहैं तो इनकी रक्षाभी आपहीको करनी पड़ैगी ॥ १ ॥ महाघोर रूपवाली बालघातिनी पूतना नाम राक्षसी कंसकी पठाई हुई, जितने व्रजमें पुर ग्रामादिक थे सबमें बालकोंको मारती फिरती थी ॥२॥ यह बात सुन राजा परीक्षित्के मनमें शंका हुई तो श्रीशुकदेवजीसे बूझा कि, वह पूतना नन्दजीके मन्दिरमें गई वा नहीं गई ? और गई तो क्या किया ? श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! चिन्ता मत करो जहाँ परमेश्वरका यश और यज्ञादिक कर्म नहीं होते वहीं राक्षसी जा सक्ती है और अपना पुरुषार्थ करती है, और जिन स्थानोंमें भगवान्का स्मरण कीर्तन होता रहता है वहाँ राक्षसलोग क्या कर सक्ते हैं ? और नन्दजीके भवनमें तो साक्षात् अनन्त भगवान् विराजमान हैं फिर वहाँ पूतना बिचारी क्या कर सक्ती है ? आपही मारी जायगी ॥ ३ ॥ हे राजन् ! अनेक राक्षस गांव गांवमें बालकोंको मारनेके लिये फिरते थे परन्तु तो भी कंसके मनमें धैर्य नहीं था और

कंसेन प्रहिता घोरा पूतना बालघातिनी ॥ शिशूंश्चचार निघ्नंती पुरग्रामव्रजादिषु ॥२॥ न यत्र श्रवणादीनि रक्षोघ्नानि स्वकर्मसु ॥ कुर्वन्ति सात्वतां भर्तुर्यातुधान्यश्च तत्र हि ॥ ३ ॥ सा खेचर्येकदोपेत्य पूतना नंदगोकुलम् ॥ योषित्वा माययाऽऽत्मानं प्राविशत्कामचारिणी ॥ ४ ॥ तां केशबंधव्यतिषक्तमल्लिकां बृहन्नितंबस्तनकृच्छ्रमध्यमाम् ॥ सुवाससं कंपितकर्णभूषणत्विषोल्लसत्कुंतलभूषिताननाम् ॥ ५ ॥

आठोंपहर इसी सोचमें व्याकुल रहता था कि, उसी अवसरमें पूतना नाम राक्षसीको बुलाकर अपना सब वृत्तान्त कहा कि और किसीसे तो हमारा कार्य पूरा न हुवा परन्तु मुझको विश्वासहै कि, तुझसे हमारा काम सिद्ध होगा और बालकोंका तो मुझको थोडाही खटका है परन्तु गोकुलमें नन्दके जो पुत्र हुवा है उसका मुझको बडा भय है सो तू गोकुलमें जा और उसको किसी प्रकारसे मारके आ, मैं तुझको पूरा पारितोषिक दूंगा. यह बात सुनतेही पूतना कंसकी आज्ञा शिरपर धारणकर गोकुलको चलदी और मार्गमें यह विचार करती जाती थी की किसप्रकार नन्दकुमारको मारना चाहिये? फिर सोचा कि और किसीप्रकारसे यह कर्म नहीं होगा, गोपीका वेष बनाकर बधाई देनेके मिष नन्दके घर जाऊं और छलबल कर उस बालकको मार आऊँ ऐसा विचार, बन ठन गोकुलमें पहुँची॥४॥उसकी चोटीमें मालतीके फूल गुँथे हुये थे, बडे२ नितम्ब और छोटे छोटे स्तनोंके भारसे कटि जिसकी

नीचेको झुकी जातीथी, सुन्दर सुन्दर वस्त्र धारण कररहीथी, कानोंमें कर्णफूल, कुण्डलोंकी छवि शशिको लज्जित कररहीथी और केशोंसे जिसका मुख शोभायमान होरहा था॥५॥मन्द मन्द मुसकान और बाँकी चितवन व्रजवासियोंके मनको मोहित करनेवाली, बेखटक राजभवनमें चली गई और द्वार पालोंपर ऐसी मोहिनी डाली कि, किसीने उसको नहीं रोका और उसके हाथमें एक कमलका फूलथा उसको देखकर सब गोपियोंने कहा कि, यह लक्ष्मी अपने पति नारायणके दर्शनके लिये आई हैं और यशोदा रोहिणीनेभी यही जाना॥६॥बालकोंको ग्रहरूप जो पूतनाहै सो छोटे २ बालकोंको खोजती हुई नन्दजीके मंदिरमें आई जहां दुष्टोंके मारनेवाले भगवान्, भस्ममें दबी हुई अग्निके समान बालकरूपमें अपने तेजको छिपाये शय्यापर पड़े सोरहे थे उनको देखा॥७॥स्थावर जंगम प्राणियोंके अन्तर्यामी श्रीकृष्णचन्द्रने उस बालघातिनी पूतनाको देखकर आंखें मीचली और हँसकर चुप होरहे, उस दुष्टा

वल्गुस्मितापांगविसर्गवीक्षितैर्मनो हरंतीं वनितां व्रजौकसाम् ॥ अमंसतांभोजकरेण रूपिणीं गोप्यः श्रियं द्रष्टुमिवागतां पतिम् ॥६॥ बालग्रहस्तत्र विचिन्वती शिशून्यदृच्छया नंदगृहेऽसदंतकम् ॥ बालं प्रतिच्छन्ननिजोरुतेजसं ददर्श तल्पेऽग्निमिवाहितं भसि ॥७॥ विबुध्य तां बालकमारिकाग्रहं चराचरात्मा स निमीलितेक्षणः ॥अनंतमारोपयदंकमंतकं यथोरगं सुप्तमबुद्धिरज्जुधीः ॥८॥ तां तीक्ष्णचित्तामतिवामचेष्टितां वीक्ष्यांतरा कोशपरिच्छदासिवत् ॥ वरस्त्रियं तत्प्रभया च धर्षिते निरीक्षमाणे जननी ह्यतिष्ठताम्॥९॥ तस्मिन्स्तनं दुर्जरवीर्यमुल्वणं घोरांकमादाय शिशोर्ददावथ॥ गाढं कराभ्यां भगवान्प्रपीड्य तत्प्राणैः समं रोषसमन्वितोऽपिबत् ॥ १० ॥

ने आतेही कालरूप भगवान्को गोदीमें उठालिया, जैसे कोई अज्ञानी पुरुष रस्सी समझकर सोते हुये साँपको उठालेता है॥८॥जैसे मखमलके म्यानकी तलवार ऊपरसे मनोहर और भीतरसे महातीव्र तीक्ष्णधारावाली होती है, ऐसी पूतनाको देख चकित होकर रोहिणी और यशोदा देखती रही मुखसे कुछ न कहा, तब एक गोपी बोली कि, तू कौनहै ? तब उस कपटिन पूतनाने कहा कि, मैं देवांगना हूं तुम्हारे यहां बधाई देने आई हूं इस मनोहर बालकको देखकर जी खिलानेको चाहा इसलिये गोदमें लेलिया; परमेश्वर करै यह बालक करोड़ वर्ष जीता रहै ॥९॥ ऐसी रीति प्रीति भरी बात चीतकर उस कपटरूप पूतनाने चुमकारके कृष्णको गोदमें ले लिया और भयानक विष लगा हुआ अपना स्तन उनके मुख कमलमें दे दिया,

तब तो कुपित होकर कृष्णचन्द्रने दोनों हाथोंसे स्तन उसका पकड़के प्राण सहित स्तनको औषधि समझकर पीगये ॥ १० ॥ तब पूतना बोली,अरे लाला!छोडदे छोडदे मेरे प्राण चले बस रहनेदे मेरा अपराध क्षमाकर मेरे शरीरमें अत्यन्त पीडा होतीहै,जब नेत्र फटने लगे तो पुकारी अरी यशोदा!अरी यशोदा! अपने लालसे मुझको छुटा, मैं मरी,यह तेरा बालक मनुष्य नहीहै,यह तेरी कोखमें कोई महाबलवान् देवता उत्पन्न हुवा है यह कहतीही कहती हाथ पांव पीटकर मरगई ॥ ११ ॥ महा गम्भीर पूतनाके शब्दसे पर्वतों सहित पृथ्वी कम्पायमान होगई, ग्रहतारागणसहित सब आकाशमण्डल चलायमान होगया,रसातल और दिशाओंमें घोर शब्द पूरित होगया, इन्द्रवज्रपातहोनेकी शंकासे मनुष्य पछाड़ खाखाकर पृथ्वीपर

सा मुंचमुंचालमिति प्रभाषिणी निष्पीड्यमानाऽखिलजीवमर्मणि॥ विवृत्य नेत्रे चरणौ भुजौ मुहुः प्रस्विन्नगात्रा क्षिपती रुरोद ह ॥ ११ ॥ तस्याः स्वनेनातिगभीररंहसा साद्रिर्मही द्यौश्च चचाल सग्रहा ॥ रसा दिशश्च प्रतिनेदिरे जनाः पेतुः क्षितौ वज्रनिपातशंकया ॥१२॥ निशाचरीत्थं व्यथितस्तना व्यसुर्व्यादाय केशांश्चरणौ भुजावपि ॥ प्रसार्य गोष्ठे निज रूपमास्थिता वज्राहतो वृत्र इवापतन्नृप ॥१३॥ पतमानोऽपि तद्देहस्त्रिगव्यूत्यंतरद्रुमान् ॥ चूर्णयामास राजेंद्र महदासीत्तदद्भुतम् ॥ १४ ॥ ईषामात्रोग्रदंष्ट्रास्यं गिरिकंदरनासिकम् ॥ गण्डशैलस्तनं रौद्रं प्रकीर्णारुणमूर्धजम् ॥ १५ ॥

गिरगये. ❋ ॥ १२ स्तनोंकी व्यथासे प्राण जिसके निकलगये और मरती समय कपटरूप जिसने अपना त्याग दिया,राक्षसीरूप प्रगट करलिया जैसे मरनेके समय वृत्रासुर कपट तजकर भूतलपरगिरा था, इसीप्रकार पूतनाभी हाथ पांव पसारके पृथ्वीपर गिरी ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! जिस समय पूतना मरकर पृथ्वीपर गिरी उस समय छह कोशके बीचमें जो वृक्ष थे उनका चूर्ण होगया ॥ १४ ॥ उस महाभयानक रूपवाली पूतनाके मुँखमें हलकी समान दाढें और पहाड़की कन्दराकी समान जिसकी नाक, पर्वतके शृंगकी सदृश जिसके स्तन और महाभयंकर

* शंका—कंसकी भेजी हुई पूतनाने मरते समय ऐसा गम्भीर शब्द किया कि, तीन लोक कम्पायमान होगये, बड़ा आश्चर्य माळूम पडता है, हम लोगोंने तो कभी नहीं सुना, राक्षसीके शब्दसे तीनों लोक कांप उठे ?

उत्तर—जब पूतनाने मरतेसमय शब्द किया उस समय गुप्त होकर तीन लोकमें स्थित जो प्रजा थी सो सब श्रीकृष्णके दर्शनके लिये व्रजमें आये थे सो सब प्रजागण पूतनाके शब्दको सुनके शीघ्र काँपने लगे इसलिये तीन लोकका नाम व्यासजीने कहा था, क्योंकि लोक प्रजाका भी नाम है लोकमें और प्रजामें कुछ भेद शास्त्रमें देखनेमें नहीं आता.

लोहित रंगके जिसके बिखरे हुए केश थे ॥१५॥ अन्धकूपकी नाई गम्भीर गम्भीर जिसके नेत्र, जैसे पुल बँधा होय तैसे हाथ पांव जंघा जिसके, सूखे सरोवरके समान जिसका उदर है ॥ १६ ॥ ऐसा महाभयानक पूतनाका देह देखकर गोप गोपी अत्यन्त भयभीत हुए. क्योंकि उसके गम्भीर शब्दसे पहिलेही उनके हृदय, कान, मस्तक, फटगये थे ॥ १७ ॥ उस पूतनाकी छातीपर निःशंक श्रीकृष्णचन्द्र क्रीडा कर रहे थे, सब गोपी जो हड़बड़ाई हुई व्याकुल फिरती थीं झटपट उस राक्षसीके ऊपरसे उठाकर हृदयसे लगालिया ॥१८॥ सबगोपी और यशोदा रोहिणी ब्रजनन्दनके गायकी पूँछसे झाडा देकर फूंक मारने लगीं और अनेक विधियोंसे रक्षाकर उतारे उतारे ॥ १९ ॥ फिर श्रीकृष्णचन्द्र मनमोहन प्यारेको गोमूत्रसे स्नान कराय

अंधकूपगभीराक्षं पुलिनारोहभीषणम् ॥ बद्धसेतुभुजोर्वंघ्रि शून्यतोयह्रदोदरम् ॥ १६ ॥ संतत्रसुः स्म तद्वीक्ष्य गोपा गोप्यः कलेवरम् ॥ पूर्वं तु तन्निस्स्वनितभिन्नहृत्कर्णमस्तकाः ॥ १७ ॥ बालं च तस्या उरसि क्रीडंतमकुतोभयम् ॥ गोप्यस्तूर्णं समभ्येत्य जगृहुर्जातसंभ्रमाः ॥ १८ ॥ यशोदारोहिणीभ्यां ताः समं बालस्य सर्वतः ॥ रक्षां विदधिरे सम्यग्गोपुच्छभ्रमणादिभिः ॥१९॥ गोमूत्रेण स्नापयित्वा पुनर्गोरजसाऽर्भकम् ॥ रक्षां चक्रुश्च शकृता द्वादशांगेषु नामभिः ॥ २० ॥ गोप्यः संस्पृष्टसलिला अंगेषु करयोः पृथक् ॥ न्यस्यात्मन्यथ बालस्य बीजन्यासमकुर्वत ॥ २१ ॥ अव्यादजोंघ्रिमणिमांस्तव जान्वथोरू यज्ञोऽच्युतः कटितटं जठरं हयास्यः ॥ हृत्केशवस्त्वदुर ईश इनस्तुकंठं विष्णुर्भुजं मुखमुरुक्रम ईश्वरः कम् ॥ २२ ॥

गोरजमें लुटाय गोबर लगाय द्वादश अंगोंमें केशवादिक द्वादश नामोंसे रक्षा करने लगीं ॥२०॥ सब गोपियोंका मन जो व्याकुल होरहाथा इसलिये पहिले कुछ श्रेष्ठ उपाय न करसकीं. फिर सावधान हो स्वस्थ चित्त कर सब गोपी स्नानकर आचमन ले अपने अंगोंमें तथा करोंमें पृथक् पृथक् अंगन्यास और करन्यास करके फिर नन्दनन्दनके शरीरमें बीजन्यास किया ॥२१॥ हे यशोदानन्दन! अजन्मा भगवान् तुम्हारे चरणोंकी रक्षा करैं, अणिमान् भगवान् तुम्हारे उरुओंकी रक्षा करैं, यज्ञ भगवान् तुम्हारी जंघाओंकी रक्षा करैं, अच्युत भगवान् तुम्हारी कटिकी रक्षाकरैं, हयग्रीव भगवान् तुम्हारे उदरकी रक्षा करैं, केशव भगवान् तुम्हारे हृदयकी रक्षाकरैं, विष्णु भगवान् तुम्हारी भुजाओंकीरक्षा करैं, उरुक्रम भगवान् तुम्हारे मुखारविन्दकी

रक्षा करें, ईश्वर भगवान् तुम्हारे माथेकी रक्षा करें ॥ २२ ॥ चक्रधारी भगवान् तुम्हारे अग्रभागकी रक्षा करें, गदाधर भगवान् तुम्हारे पश्चाद्भागकी रक्षा करें, धनुषधारी मधुनामदैत्यके हन्ता भगवान् और खड्गधारी अजन्मा भगवान् यह दोनों तुम्हारे दाहिने और बायें पार्श्वकी रक्षा करें, शंखधारी उरुगाय भगवान् चारों कोनोंकी रक्षा करें, उपेन्द्र भगवान् तुम्हारे ऊपरकी रक्षा करें, तार्क्ष्य भगवान् नीचे पृथ्वीमें रक्षा करें, हलधर भगवान् सब ओरसे तुम्हारी रक्षा करें ॥ २३ ॥ हृषीकेश भगवान् तुम्हारी इन्द्रियोकी रक्षा करें, नारायण भगवान् तुम्हारे प्राणोकी रक्षा करें, श्वेतद्वीपाधिपति भगवान् तुम्हारे चित्तकी रक्षा करें, योगेश्वर भगवान् तुम्हारे मनकी रक्षा करें ॥ २४ ॥ पृश्निगर्भ भगवान् तुम्हारी बुद्धिकी रक्षा करें, पर भगवान् तुम्हारे आत्माकी रक्षा करें, विहारके समय गोविन्द भगवान् तुम्हारी रक्षा करें, शयनके समय माधव भगवान् तुम्हारी रक्षा करें ॥ २५ ॥ वैकुण्ठनाथ भगवान्

चक्र्यग्रतः सहगदो हरिरस्तु पश्चात्त्वत्पार्श्वयोर्धनुरसी मधुहाऽजनश्च ॥ कोणेषु शंख उरुगाय उपर्युपेंद्रस्तार्क्ष्यः क्षितौ हलधरः पुरुषः समंतात् ॥ २३ ॥ इंद्रियाणि हृषीकेशः प्राणान्नारायणोऽवतु ॥ श्वेतद्वीपपतिश्चित्तं मनो योगेश्वरोऽवतु ॥ २४ ॥ पृश्निगर्भश्च ते बुद्धिमात्मानं भगवान्परः क्रीडंतं पातु गोविंदः शयानं पातु माधवः ॥ २५ ॥ व्रजंतमव्याद्वैकुंठ आसीनं त्वां श्रियःपतिः ॥ भुंजानं यज्ञभुक्पातु सर्वग्रहभयंकरः ॥ २६ ॥ डाकिन्यो यातुधान्यश्च कूष्मांडा येऽर्भकग्रहाः ॥ भूतप्रेतपिशाचाश्च यक्षरक्षोविनायकाः ॥ २७ ॥ कोटरारेवतीज्येष्ठापूतनामातृकादयः ॥ उन्मादा ये ह्यपस्मारा देहप्राणेंद्रियद्रुहः ॥ २८ ॥ स्वप्नदृष्टा महोत्पाता वृद्धबालग्रहाश्च ये सर्वे नश्यंतु ते विष्णोर्नामग्रहणभीरवः ॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति प्रणयबद्धाभिर्गोपीभिः कृतरक्षणम् ॥ पाययित्वा स्तनं माता संन्यवेशयदात्मजम् ॥ ३० ॥

चलने फिरनेके समय तुम्हारी रक्षा करें, लक्ष्मीपति भगवान् बैठनेके समय तुम्हारी रक्षा करें और सर्व ग्रहोंके भयसे दूर करनेवाले यज्ञभोक्ता भगवान् भोजनके समय तुम्हारी रक्षा करें ॥ २६ ॥ डाकिनी, शाकिनी, यातुधान, कूष्माण्ड, बालग्रह भूत, प्रेत, पिशाच, यक्ष, राक्षस, विनायकगण ॥ २७ ॥ कोटरा, रेवती, ज्येष्ठा, पूतना, मातृकादिक जो राक्षसी हैं सो और उन्माद, अपस्मारादिक जो जो रोगके करनेवाले देह, प्राण, इन्द्रियोंके द्रोही हैं ॥ २८ ॥ और जो जो स्वप्नमें देखनेके उत्पात हैं वृद्ध ग्रह, बाल ग्रह, योगिनी, वेताल, जो समस्त विष्णु भगवान्के नाम लेनेसे डरतेहैं सो सब नष्ट होजॉय ॥ २९ इस प्रकार हाथ जोड गोपियोने विष्णुभगवान्की प्रार्थनासे रक्षा करके श्रीयशोदानन्दनको यशोदाको सौंपदिया

तब यशोदाजीने मनमोहनप्यारेको दूध पियाय घरमें छिपायके शय्यापर सुवायदिया ॥ ३० ॥ उसी अवसरमें नन्दादिक व्रजवासीभी मथुरासे आगये, तब मार्गमें मरीहुई पूतनाको पडी देखकर बड़ा आश्चर्य माना ॥ ३१ ॥ नन्दजी कहनेलगे कि, वसुदेवजी तो निश्चय कोई ऋषि वा योगेश्वर जान पड़ते हैं, क्योंकि जो कुछ उन्होंने हमसे कहा था वही हुवा. हमसे कहा था कि, तुम शीघ्र मथुरासे गोकुलको जाओ वहां कोई नया उत्पात होनेवाला है, सो आतेही नेत्रोंसे देखलिया ॥ ३२ ॥ पीछे सब गोकुलवासियोंने पूतनाके देहको कुल्हाडोंसे काट काटकर घरोंसे दूर लेजाकर चितामें धर उसको फूँकदिया ॥ ३३ ॥ जिस समय पूतनाका शरीर जलने लगा तो उसकी चितामेंसे अगरकीसी सुगंधिका धुवाँ निकलने लगा

तावन्नंदादयो गोपा मथुराया व्रजं गताः ॥ विलोक्य पूतनादेहं बभूवुरतिविस्मिताः ॥ ३१ ॥ नूनं वतर्षिः संजातो योगे
शो वा समास सः ॥ स एव दृष्टो ह्युत्पातो यदाहानकदुन्दुभिः ॥ ३२ ॥ कलेवरं परशुभिश्छित्त्वा तत्ते व्रजौकसः ॥ दूरे
क्षिप्त्वाऽवयवशो न्यदहन्काष्ठवेष्टितम् ॥ ३३ ॥ दह्यमानस्य देहस्य धूमश्चागुरुसौरभः ॥ उत्थितः कृष्णनिर्भुक्तसपद्य
हतपाप्मनः ॥ ३४ पूतना लोकबालघ्नी राक्षसी रुधिराशना ॥ जिघांसयापि हरये स्तनं दत्त्वाऽऽप सद्गतिम् ॥ ३५ ॥
किं पुनः श्रद्धया भक्त्या कृष्णाय परमात्मने ॥ यच्छन्प्रियतमं किं नु रक्तास्तन्मातरो यथा ॥ ३६ ॥ पाद्भ्यां भक्तहृ
दिस्थाभ्यां वंद्याभ्यां लोकवंदितैः ॥ अंगं यस्याः समाक्रम्य भगवानपिबत्स्तनम् ॥ ३७ ॥ यातुधान्यपि सा स्वर्ग
मवाप जननीगतिम् ॥ कृष्णभुक्तस्तनक्षीराः किमु गावो नु मातरः ॥ ३८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रने उसके स्तन जो पान किये थे इससे सब पाप उसके दूर होगये ॥ ३४ ॥ जगतके बालकोंकी मारनेवाली और रुधिरकी प्यासी पूतनाने भगवान्को स्तन पिलाकर मारनेकी इच्छा की परन्तु भगवान्ने तोभी उसको मोक्ष दिया ॥ ३५ ॥ फिर श्रद्धा और भक्तिकरके श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्को माता अत्यन्त प्रिय पदार्थोंकी देनेवाली मुक्तिको पावै तो क्या आश्चर्यकी बात है ? ॥ ३६ ॥ अपने जनोंके हृदयमें वास करनेवाले और लोकवन्दित देवताओंके भी पूजनीय ऐसे जो देवताधिपति ब्रह्मा जिनको प्रणाम करैं ऐसे चरणारविन्दोंसे पूतनाका अंग दाबकर श्रीकृष्णचन्द्रने स्तन पान किया ॥ ३७ ॥ माताकी गति स्वर्ग है उस गतिको पूतना राक्षसीने प्राप्त किया और जिन गायों, गोपियोंका दूध

श्रीकृष्णचंद्रने पिया है जो वह सुन्दर गतिको प्राप्त होयँ तो क्या आश्चर्य है ? ॥ ३८ ॥ मोक्षको आदिलेकर समस्त पदार्थोंके देनेवाले देवकीके पुत्र भगवान्ने पुत्रके स्नेहसे गाय और गोपियोंका दूध परिपूर्ण होकर पिया ॥ ३९ ॥ हे राजन्! श्रीकृष्णचन्द्रमें पुत्रभाव माननेवाली उन माता और गोपियोंको अज्ञानसे उत्पन्न होनेवाला संसार न होगा ॥४०॥ व्रजवासी लोग पूतनाकी चिताके धुयेंकी सुगंधि सूँघकर परस्पर कहने लगे कियह आज क्या है ? और यह सुगन्धि कहांसे आती है ? यह कहतेहुए नन्दादिक गोकुलमें आये ॥४१॥ तब ग्वालबालोंके मुखसे पूतनाका आना और उसका मरना और कुशलपूर्वक बालकका बचना सुनकर नन्दादिक व्रजवासी बड़ा आश्चर्य माननेलगे ॥४२॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! उदारबुद्धि नन्दजी मथुरासे आनकर पुत्रको गोदमें लेकर परमानन्दको प्राप्त हुए और बारंबार उसके शिरको सूंघ सूंघ मनही मनमें प्रसन्न

पयांसि यासामपिबत्पुत्रस्नेहस्नुतान्यलम् ॥ भगवान्देवकीपुत्रः कैवल्याद्यखिलप्रदः ॥ ३९ ॥ तासामविरतं कृष्णे कुर्वतीनां सुतेक्षणम् ॥ न पुनः कल्पते राजन्संसारोऽज्ञानसंभवः ॥ ४० ॥ कटधूमस्य सौरभ्यमवघ्राय व्रजौकसः ॥ किमिदं कुत एवेति वदंतो व्रजमाययुः ॥ ४१ ॥ ते तत्र वर्णितं गोपैः पूतनागमनादिकम् ॥ श्रुत्वा तन्निधनं स्वस्ति शिशोश्चासन्सुविस्मिताः ॥ ४२ ॥ नंदः स्वपुत्रमादाय प्रेत्यागतमुदारधीः ॥ मूर्ध्न्युपाघ्राय परमां मुदं लेभे कुरूद्वह ॥ ४३ ॥ य एतत्पूतनामोक्षं कृष्णस्यार्भकमद्भुतम् ॥ शृणुयाच्छ्रद्धया मर्त्यो गोविंदे लभते रतिम् ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० पूतनामोक्षो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

होते थे और चूम चूमकर प्यार करते थे ॥ ४३ ॥ श्रीशुकदेवजीसे राजा परीक्षित्ने बूझा कि, हे भगवन्! यह पूर्वजन्ममें पूतना कौन थी ? जिसको श्रीकृष्णचन्द्र महाराजने ऐसी उत्तम गति दी ? श्रीशुकदेवजी बोले कि, प्रथम जन्ममें यह राजा बलिकी कन्या थी और रत्नमाला इसका नाम था, जिस समय वामनजीके स्वरूपको इसने देखा तो मनहीमनमें यह कामना करी कि, जो ऐसा सुन्दर सुत मैं पाऊं तो हृदयपर रखकर स्तनपान कराऊं. श्रीभगवान् वासुदेव सर्व घटघटके वासी उसके हृदयकी गति जानकर उससे कहा कि, कृष्णावतारमें तेरी मनोकामना पूर्ण करूंगा. दैत्यकुलमें जो इसका जन्म था इसलिये तामसी देहके कारण राक्षसकेही घरमें जन्म लिया और पूतना नाम हुवा ॥ ४४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

दोहा—इस सप्तम अध्यायमें, शकटासुरहि गिराय। माताको मुखमें दिये, तीनों लोक दिखाय॥ १॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे प्रभो! छः प्रकारके ऐश्वर्यसे परिपूर्ण सब प्राणियोंके दुःखोंके दूर करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने जिन जिन अवतारोंको धारण करके जो जो लीला करी हैं वह सब मेरे कानोंको और मेरे मनको प्रिय लगती हैं ॥१॥ जो मनुष्य श्रीकृष्णचन्द्रके चरित्रोंकी कथा दिन रात सुनतेहैं उनके मनकी ग्लानि जाती रहती है और अनेक प्रकारकी तृष्णाभी दूर हो जाती हैं, शीघ्रही सम्पूर्ण अन्तःकरणकी शुद्धि हो जाती है, भगवान्में भक्ति और प्रेम बढताहै और हरिभक्तोंसे मित्रता होतीहै इसलिये अनुग्रह करके श्रीकृष्णके मनोहर चरित्र मुझको सुनाओ ॥ २ ॥ और अनन्त मनुष्य देह धारणकर मनुष्योंकीसी लीला

राजोवाच ॥ येनयेनावतारेण भगवान्हरिरीश्वरः ॥ करोति कर्णरम्याणि मनोज्ञानि च नः प्रभो ॥ १ ॥ यच्छृण्वतोऽपैत्यरतिर्वितृष्णा सत्त्वं च शुध्यत्यचिरेण पुंसः भक्तिर्हरौ तत्पुरुषे च सख्यं तदेव हारं वद मन्यसे चेत् ॥ २ ॥ अथान्यदपि कृष्णस्य तोकाचरितमद्भुतम् ॥ मानुषं लोकमासाद्य तज्जातिमनुरुंधतः ॥ ३॥ श्रीशुक उवाच ॥ कदाचिदौत्थानिककौतुकाप्लवे जन्मर्क्षयोगे समवेतयोषिताम् ॥ वादित्रगीतद्विजमंत्रवाचकैश्चकार सूनोरभिषेचनं सती ॥ ४ ॥ नंदस्य पत्नी कृतमज्जनादिकं विप्रैः कृतस्वस्त्ययनं सुपूजितैः ॥ अन्नाद्यवासस्स्रगभीष्टधेनुभिः संजातनिद्राक्षमशीशयच्छनैः॥ ॥ ५ ॥ औत्थानिकौत्सुक्यमना मनस्विनी समागतान्पूजयती व्रजौकसः ॥ नैवाशृणोद्वै रुदितं सुतस्य सा रुदन्स्तनार्थी चरणावुदक्षिपत् ॥ ६ ॥

करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रका मनोहर अद्भुत बालचरित्र हमारे सामने वर्णन करो ॥३॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! जब बहुत दिन व्यतीत हुए तो श्रीकृष्णकी वर्षगाँठके उत्सवका दिन आया और उसी दिन जन्मनक्षत्रका योगभी आगया तो उस दिन महामंगल हुवा और सब गोपिकाभी बधाई लेलेकर आईं. नन्दरानी यशोदाजीने बाजे बजवाये, गीतगवाये, ब्राह्मणोंको बुलाकर स्वस्तिवाचन पढवाये और श्रीकृष्णचन्द्रको अभिषेक स्नान कराने लगीं ॥४॥ जब स्नान करवाया तो बालमुकुन्दके नेत्रोंमें निद्रा आगई, तब सहजसे श्रीकृष्णको गाड़ेके नीचे पालनेमें व्रजरानीने थपकोरके सुलादिया ॥ ५॥ भगवान्की बधाई लेनेसे जिनके मनमें अत्यन्त हर्ष बढ़रहा था, वह यशोदारानी उदारचित्त घर आईहुई गोपियोंका आदर

सन्मान कररही थी और ऐसी मग्न होरही थी कि, अपने पुत्रके रोनेका शब्दभी नहीं सुनसकीं, कृष्णको भूख लगी तो दूध पीनेकी इच्छा हुई, तब रोते २ पॉव ऊपरको उठा लिये ॥६॥ गाड़ेके नीचे पालनेमें सोतेहुए श्रीकृष्णके अति छोटे २ कोमल कमलसे जो चरणारविन्द लाल लाल मूंगोंके रंगथे, उन चरणोंकी ठोकरसे गाडा गिरपडा और अनेक प्रकारसे रसोंसे भरे तांबे, पीतलके बासन गिरपड़े, पहिये न्यारे न्यारे उखडकर गिरगये, धुरी निकलगई, जुआ टूटगया ॥७॥ यशोदा आदि लेकर जो जो व्रजकी स्त्रियें थीं और जो जो भेंटें लेकर वसुदेवके घर उत्सवमें आई थीं, और नन्दजीसे आदि लेकर जो जो व्रजवासी थे, सो सब उस आश्चर्यको देखके व्याकुल होगये कि, आपसे आप गाडा किस प्रकार टूट पडा ॥८॥ कोई कुछ कोई कुछ परस्पर विवाद करके कहने लगे और मनही मनमें व्याकुल थे परन्तु किसीको कुछ निश्चय नहीं हुआ तब नन्द यशोदासे समीपके खेलनेवा

**अधश्शयानस्य शिशोरनोऽल्पकप्रवालमृद्वंघ्रिहतं व्यवर्तत ॥ विध्वस्तनानारसकुप्यभाजनं व्यत्यस्तचक्राक्षविभिन्न कूबरम् ॥ ७ ॥ दृष्ट्वा यशोदाप्रमुखा व्रजस्त्रिय औत्थानिके कर्मणि याः समागताः ॥ नंदादयश्चाद्भुतदर्शनाकुलाः कथं स्वयं वै शकटं विपर्यगात् ॥ ८ ॥ ( इति ब्रुवंतोऽतिविवादमोहिता जनाः समंतात्परिवव्रुरार्तवत् ) ॥ ऊचुरव्यवसितमतीन्गोपान्गोपीश्च बालकाः ॥ रुदताऽनेन पादेन क्षिप्तमेतन्न संशयः ॥ ९ ॥ न ते श्रद्दधिरे गोपा बाल भाषितमित्युत ॥ अप्रमेयं बलं तस्य बालकस्य न ते विदुः ॥ १० ॥ रुदंतं सुतमादाय यशोदा ग्रहशंकिता ॥ कृतस्व स्त्ययनं विप्रैः सूक्तैः स्तनमपाययत् ॥ ११ ॥**

ले बालकोंने कहा कि, तुम किसी बातका सन्देह क्यों करते हो, हमने अपनी आँखोंसे देखा कि, रोते रोते श्रीकृष्णने पॉवकी ठोकर मारी इससे यह शकट उलटकर गिर पड़ा, इसमें किंचिन्मात्रभी सन्देह नहीं ॥९॥ बालक समझकर श्रीकृष्णके अनन्त बलको किसीने नहीं जाना, इसलिये उन बालकोंकी बातका किसीने विश्वास नहीं माना और कहने लगे कि, कहां श्रीकृष्णके कोमल कमलसे चरण और कहां यह महा कठोर शकट, छोटेसे बालककी ठोकरसे कैसे टूट सक्ता है ? भाई हमको तो किसी प्रकार विश्वास नहीं आता ॥ १० ॥ यशोदाने रोते हुये अपने पुत्रको उठाकर हृदयसे लगा लिया और कहने लगी आज कोई बडा खोटा ग्रह हमारे ऊपर आगया था परन्तु तुम

पंचोंके प्रतापसे मेरा बालक बचा. उसीसमय ब्राह्मणोंको बुलाय बहुतसा दान पुण्य कर स्वस्तिवाचन पढवाकर व्रजभूषण प्यारेको दूध पिलाया और बारबार यही विचार करती रही कि, कहीं डर न गया हो ॥ ११ ॥ परन्तु श्रीकृष्णचन्द्रके प्रभावको न जाना और ब्राह्मणोंके कहनेसे आठों दिशाओंमें बलिदान करके और सम्पूर्ण वस्तु धरके गाड़ा रख दिया और ब्राह्मणोंने नवग्रहादिकोंका पूजन होम कराय; दधि, अक्षत, फल, फूल, कुश, चन्दन मँगाय जलसे गाडेका पूजन किया, देखो ! प्रेमी व्रजवासियोंका धान्य खाखाकर व्रजके ब्राह्मणभी प्रेमी हो गये जो गाड़ेका पूजन किया ॥ १२ ॥ निन्दा, झूंठ, पाखण्ड, ईर्षा, हिंसा,अभिमान नहीं है जिन पुरुषोंके उन सत्यवादी ब्राह्मणोंका अशीर्वाद कभी निष्फल नहीं होता ॥ ॥ १३ ॥ यह बात मनमें विचारकर नन्दरायजी श्रीकृष्णको गोदमें लेकर श्रेष्ठ ब्राह्मणोंसे सामवेद, ऋग्वेद, यजुर्वेदके मंत्रोंसे शुद्ध और पवित्र

पूर्ववत्स्थापितं गोपैर्बलिभिः सपरिच्छदम् ॥ विप्रा हुत्वाऽर्चयांचक्रुर्दध्यक्षतकुशांबुभिः ॥ १२ ॥ येऽसूयानृतदंभेर्ष्याहिंसामानविवर्जिताः ॥ न तेषां सत्यशीलानामाशिषो विफलाः कृताः ॥१३॥ इति बालकमादाय सामर्ग्यजुरुपाकृतैः॥ जलैः पवित्रौषधिभिरभिषिच्य द्विजोत्तमैः ॥ १४ ॥ वाचयित्वा स्वस्त्ययनं नंदगोपः समाहितः ॥ हुत्वा चाग्निं द्विजातिभ्यः प्रादादन्नं महागुणम् ॥ १५ ॥ गावः सर्वगुणोपेता वासस्स्रग्रुक्ममालिनीः ॥ आत्मजाभ्युदयार्थाय प्रादात्ते चान्व जत ॥ १६ ॥ विप्रा मंत्रविदो युक्तास्तैर्याः प्रोक्तास्तथाशिषः ॥ ता निष्फला भविष्यंति न कदाचिदपि स्फुटम्॥ ॥ १७ ॥ एकदाऽऽरोहमारूढं लालयंती सुतं सती ॥ गरिमाणं शिशोर्वोढुं न सेहे गिरिकूटवत् ॥ १८ ॥

औषधियोंके पानीसे पुत्रका अभिषेककरातेभये॥१४॥फिर स्वस्तिवाचन और अग्निमें होम करातेभये नन्दरायजी और सब गोप गोपियोंने सावधान होकर श्रेष्ठ गुणकारी अन्नका दान ब्राह्मणोंको दिया ॥ १५ ॥ सर्वगुणवाली गायोंको सुन्दर सुन्दर वस्त्रोंकी झूलें उढाय, स्वर्ण, चांदी और पुष्पोंकी माला आभूषण पहिराय, कञ्चनसे सींग मढाय पुत्रके कल्याणके लिये दीं और ब्राह्मणोंसे आशीर्वाद लिया ॥ १६ ॥ वेद मंत्रोंके जाननेवाले योग्य ब्राह्मणोंने जो जो आशीर्वाद दिये सो उसी प्रकार होंगे. क्योंकि ब्रह्मवाक्य किसी समय निष्फल नहीं होते, यह बात शास्त्र और पुराणोंसे प्रकट है ॥ १७ ॥ एक दिन नन्दरानी श्रीकृष्णको लाड लडा लडाकर प्यार कर रही थी, उसी ससय श्रीकृष्णचन्द्रने पर्वतके समान अपने

शरीरका भार बढाया कि, वह भारी भार यशोदाजीसे सम्हारा न गया, बोझ बढानेका कारण यह है कि, श्रीकृष्णने जाना कि, जो मैं माताकी गोदमें रहा तो यह जो मेरे सन्मुख तृणावर्त्त उपस्थित है सो यह मेरी मातासहित मुझको उठाकर ले जायगा, इसलिये मुझको कष्ट होय तो होय परंतु मेरे कारण मेरी माताको कष्ट न होय ॥ १८ ॥ यशोदाने श्रीकृष्णमें भारी भार समझकर बड़ा आश्चर्य माना और बोझसे अति पीडित होकर त्रिलोकीनाथको पृथ्वीपर बैठालकर परमेश्वरका ध्यान करने लगी और मनही मनमें विचार करने लगी कि, आज मेरे कन्हैयामें इस प्रकार बोझ क्यों होगया ? इसी शोच विचारमें घरके कार्यमें लगगई ॥ १९॥ कंसका अनुचर जो तृणावर्त्त महाबलशाली था, कंसने

भूमौ निधाय तं गोपी विस्मिता भारपीडिता ॥ महापुरुषमादध्यौ जगतामास कर्मसु ॥ १९ ॥ दैत्यो नाम्ना तृणावर्तः कंसभृत्यः प्रणोदितः ॥ चक्रवातस्वरूपेण जहारासीनमर्भकम् ॥ २० ॥ गोकुलं सर्वमावृण्वन्मुष्णंश्चक्षूंषि रेणुभिः ॥ ईरयन्सुमहाघोरशब्देन प्रदिशो दिशः ॥ २१ ॥ मुहूर्तमभवद्गोष्ठं रजसातमसा वृतम् ॥ सुतं यशोदा नापश्य त्तस्मिन्न्यस्तवती यतः ॥ २२ ॥ नापश्यत्कश्चनात्मानं परं चापि विमोहितः ॥ तृणावर्तनिसृष्टाभिः शर्कराभिरुपद्रुतः ॥ ॥ २३ ॥ इति खरपवनचक्रपांसुवर्षे सुतपदवीमबलाऽविलक्ष्य माता ॥ अतिकरुणमनुस्मरंत्यशोचद्भुवि पतिता मृतवत्सका यथा गौः ॥ २४ ॥

कृष्णके मारनेके लिये उसको भेजा, वह पवनके बवूलेका रूप धरकर आया और पृथ्वीपर खेलते हुए कृष्णको उड़ाकर लेगया ॥ २० ॥ सब गोकुल धूरिसे आच्छादित होगया और ऐसी धूरि उडी कि सबकी आँखें मिचगईं और अन्धकार हो गया, उसके घोरशब्दसे दिशा विदिशाओंमें सन्नाटा होने लगा ॥ २१ ॥ दो घडी तक गोकुलमें अन्धकार छायरहा, यशोदा व्रजभूषणके उठानेको आँगनमें दौडी आई, देखा तो वहाँ कृष्णका पता भी नहीं ॥ २२॥ तृणावर्तने कंकरी,ठीकरियोंकी बडी भारी वर्षा करी जिससे सब गोकुलवासी मोहको प्राप्त होकर अपनेही आपको न देखसके फिर दूसरेका देखना तो महाकठिन था ॥२३॥ इस प्रकार महाकठिन धूरिकी वर्षा होनेसे और आँधीके चलनेसे यशोदाने ढूँढते ढूँढते

कहीं भी व्रजभूषण प्यारेको नहीं पाया, तब अत्यन्त व्याकुल हो मरेहुए बछड़ेवाली गायकी नाईं निर्बल होकर पृथ्वीपर गिरपड़ी और करुणा भरे वचन कह कहकर शोच करने लगी ॥ २४ ॥ उस समय यशोदाका रुदन सुनकर पशुपक्षियोंकाभी हृदय विदीर्ण होताथा, अत्यन्त पीड़ित और महाव्याकुल हुई नेत्रोंमें आंसू भरे गोपियें श्रीकृष्णके विना देखे रोरोकर प्राण त्यागनेको प्रस्तुत थीं ॥ २५॥ इतनेमें धूलिबर्षा, ऑधी तो थमगई और बबूलेका रूप धरनेवाले तृणावर्त्त दैत्यका वेग, सब धरणीके धारण करनेवाले विश्वनाथ भगवान्के उठा लेजानेसे आकाशको न उडागया तो शान्त होगया, इसी कारण उस दैत्यसे अधिक भारी भार लेकर ऊपरको न उडागया * ॥ २६ ॥ जब तृणावर्त्तको

रुदितमनुनिशम्य तत्र गोप्यो भृशमनुतप्तधियोऽश्रुपूर्णमुख्यः ॥ रुरुदुरनुपलभ्य नंदसूनुं पवन उपारतपांसुवर्षवेगे ॥ ॥ २५ ॥ तृणावर्तः शांतरयो वात्यारूपधरो हरन् ॥ कृष्णं नभो गतो गंतुं नाशक्नोद्भूरिभारभूत ॥ २६ ॥ तमश्मानं मन्यमान आत्मनो गुरुमत्तया ॥ गले गृहीत उत्स्रष्टुं नाशक्नोदद्भुतार्भकम् ॥ २७ ॥ गलग्रहणनिश्चेष्टो दैत्यो निर्गतलोचनः ॥ अव्यक्तरावो न्यपतत्सहबालो व्यसुर्व्रजे ॥ २८ ॥ तमंतरिक्षात्पतितं शिलायां विशीर्णसर्वावयवं करालम् ॥ पुरं यथा रुद्रशरेण विद्धं स्त्रियो रुदंत्यो ददृशुः समेताः ॥ २९ ॥

बहुत बोझ ज्ञात होने लगा तब यह जाना कि, मैं किसी बडे पत्थरको उठालायाहूं, क्या कोई वज्र मेरे हाथमें है ! यह कह श्रीकृष्णसे छूटनेकी इच्छा करने लगा, परंतु श्रीकृष्णने उसका कण्ठ ऐसा गहिकर पकडा था कि, वह किसी प्रकार न छूट सके ॥ २७ ॥ कण्ठके घुटनेसे उसकी चेष्टा हत होगई, नेत्र निकलपडे, मुखसे शब्द न निकल सका, प्राणहीन होकर वह तृणावर्त दैत्य श्रीकृष्णसमेत गोकुलमें गिरा ॥२८॥ जैसे महादेवके बाणका मारा त्रिपुरासुर पृथ्वीपर गिरा था, ऐसेही आकाशसे वह विकराल दैत्य शिलाके ऊपर गिरा, जिसके सब अंग टूटकर चूर होगये, यह महा

* शंका–श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द मुनिमनरञ्जन भक्तभयभञ्जन भगवान्का नाम है, फिर कृष्णचन्द्रने अपनी माताको और व्रजवासियोंको दु खी करके और अपनी माताको रुवायके अपनी देहमें भारको बढाया तो जब तृणावर्त्त हरिको हरिके ले चला तब भगवान्ने अपनी देहमें भार क्यो नहीं बढाया, जो राक्षसके उठानेसे न उठते तो सबको कष्ट क्यों होता ?

उत्तर–ब्रह्माने पहिले तृणावर्त्तको वरदान दिया था, तेरे किये दु.खकरके यशोदाकी आँखोंसे आंसू गिरेंगे तब तेरी मृत्यु होगी इसलिये श्रीकृष्णने अपनी देहमें भार नहीं बढाया ॥

भयानकरूप उस तृणावर्तका रोती हुई व्रजबालाओंने देखा ॥ २९ ॥ उस तृणावर्तकी छातीके ऊपर निर्भय खेलता हुवा श्रीकृष्णको भी देखा, सो तुरंत गोपियोंने दौडकर श्रीकृष्णको उठा, यशोदाकी गोदमें दे दिया और बड़ा आश्चर्य मानकर सब गोपी यह कहने लगीं कि, बालकको उठाकर यह राक्षस आकाशमें लेगयाथा, सो यह बालक मृत्युके मुखमेंसे फिर निकलकर आया है ॥ ३० ॥ नंदादिक गोप और गोपिका श्रीकृष्णको पाकर परमानंदको प्राप्त हुए और परस्पर कहने लगे कि बड़े आश्चर्यकी बात है कि, देखो इस राक्षसने इस बालकके मारनेमें कुछभी कसर नहीं रक्खी, परंतु भगवान्नें इसको बचाया और यह दुष्ट अपने पापसे आपही मरगया और यह बालक साधुकी समान है, इसलिये इस दुष्टके हाथसे छूट आया, साधु पुरुष अपनी समताके भयसे छूटजाते हैं ॥ ३१ ॥ देखो हमने ऐसा कौनसा भारी तप किया है ? क्या भगवान् वासुदेवका पूजन

**आदाय मात्रे प्रतिहृत्य विस्मिताः कृष्णं च तस्योरसि लंबमानम् ॥ तं स्वस्तिमन्तं पुरुषादनीतं विहायसा मृत्युमुखात्प्रमुक्तम् ॥ गोप्यश्च गोपाः किल नंदमुख्या लब्धाशिषः प्रापुरतीव मोदम् ॥ ३० ॥ अहो बतात्यद्भुतमेष रक्षसा बालो निवृत्तिं गमितोऽभ्यगात्पुनः ॥ हिंस्रः स्वपापेन विहिंसितः खलः साधुः समत्वेन भयाद्विमुच्यते ॥ ३१ ॥ किं नस्तपश्चीर्णमधोक्षजार्चनं पूर्तेष्टदत्तमुत भूतसौहृदम् ॥ यत्संपरेतः पुनरेव बालको दिष्ट्या स्वबंधून्प्रणयन्नुपस्थितः ॥ ३२ ॥ दृष्ट्वाद्भुतानि बहुशो नंदगोपो बृहद्वने ॥ वसुदेववचो भूयो मानयामास विस्मितः ॥ ३३ ॥ एकदार्भकमादाय स्वांकमारोप्य भामिनी ॥ प्रस्नुतं पाययामास स्तनं स्नेहपरिप्लुता ॥ ३४ ॥**

कियाहै ? क्या कुआँ, बावडी, ताल, खुदवाये हैं ? क्या पंचयज्ञ कियेहैं ? क्या कोई बड़ाभारी दान किया है ! अथवा भूखे नंगे प्राणियोंपर दया करी है ? जिन पुण्योंके प्रभावसे मृत्युको प्राप्त हुवा हमारा बालक अपने माता पिता बन्धुओंके सुख देनेके लिये लौटकर आगया ॥ ३२ ॥ नंदजीने गोकुलमें बहुतसे उत्पातोंको देखकर अपने मनमें बड़ा आश्चर्य माना, हमसे मथुरामें वसुदेवजीने पहिलेही कह दिया था कि, गोकुलमें बड़ाभारी उत्पात होगा, सो आज हमको वसुदेवजीके वचनका पूरा विश्वास हुवा ॥ ३३ ॥ एक समय यशोदाजी मनमोहन प्यारेको अपनी गोदमें बैठालकर मोहमें अतिनिमग्न होकर जिन स्तनोंसे दूध टपकता था सो स्तन पिलाने लगी, देखो यशोदाके कैसे उत्तम भाग्य हैं ॥ ३४ ॥

जैसे तैसे करके तो खेल जमा है अब श्रीकृष्ण जाते हैं, इसको कभी नहीं खिलानेके, यह बात सुनकर श्रीकृष्ण फिर खेलने लगे, तब यशोदा
बोली कि, अरे बालको ! तुम्हारे घरबारहै कि नही, क्यों नहीं अपने घरोंको जाते ॥ १९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, जब व्रजमें बडे बडे
उत्पात होने लगे तब नन्दादिक वृद्ध वृद्ध व्रजवासियोंने विचार किया कि, महावनमें तो नित नये उत्पात होते हैं. अब गोकुलके हितका कोई
विचार करना चाहिये ॥ २० ॥ जोकि, ज्ञान और अवस्था करके अधिक देश कालके तत्त्वको जाननेवाले और बलभद्र व कृष्णचन्द्रके
अतिहित करनेवाले उपनन्द नाम गोप तहाँ बोले ॥ २१ ॥ गोकुलके हितकी इच्छा करके उपनन्द कहने लगे कि, हम यहाँसे उठके
और स्थानपर वास करेंगे, यहां बालकोंके विघ्न करनेवाले बहुतसे उत्पात होतेहैं ॥ २२ ॥ बालकोकी घातिक पूतना राक्षसीके हाथसे जैसे

श्रीशुक उवाच ॥ गोपवृद्धा महोत्पातानुभूय बृहद्वने ॥ नंदादयः समागम्य व्रजकार्यममंत्रयन् ॥ २० ॥ तत्रोपनंद
नामाह गोपो ज्ञानवयोधिकः ॥ देशकालार्थतत्त्वज्ञः प्रियकृद्रामकृष्णयोः ॥ २१ ॥ उत्थातव्यमितोऽस्माभिर्गोकुल
स्य हितैषिभिः ॥ आयांत्यत्र महोत्पाता बालानां नाशहेतवः ॥ २२ ॥ मुक्तः कथंचिद्राक्षस्या बालघ्न्या बालको
ह्यसौ ॥ हरेरनुग्रहान्नूनमनश्चोपरि नापतत् ॥ २३ ॥ चक्रवातेन नीतोऽयं दैत्येन विपदं वियत् ॥ शिलायां पतितस्तत्र
परित्रातः सुरेश्वरैः ॥२४॥ यन्न म्रियेत द्रुमयोरंतरं प्राप्य बालकः ॥ असावन्यतमो वापि तदप्यच्युतरक्षणम् ॥ २५ ॥
यावदौत्पातिकोऽरिष्टो व्रजं नाभिभवेदितः ॥ तावद्बालानुपादाय यास्यामोऽन्यत्र सानुगाः ॥ २६ ॥ वनं वृंदावनं
नाम पशव्यं नवकाननम् ॥ गोपगोपीगवां सेव्यं पुण्याद्रितृणवीरुधम् ॥ २७ ॥

तैसे कर यह बालक बचा और एक समय शकट इसके ऊपर गिरा उस विपत्तिसेभी भगवान्‌की कृपासे बचा ॥ २३ ॥ एक समय तृणावर्त
बवूलेका रूप धरके इस बालकको आकाशमें उडाकर लेगया और वहाँसे उसने शिलाके ऊपर पटक दिया, वहाँभी देवताओंने इसकी
रक्षा करी ॥ २४ ॥ यह बालक उलूखलमें बँधाहुआ दोनों वृक्षोंके बीचमें फँसगया और मरनेसे बचा, वहाँ उस समय और बालक भी कोई
नही था, वहाँ भी इस बालककी परमात्माने रक्षा करी ॥ २५ ॥ अब परमेश्वर और कोई दूसरा उत्पात व्रजमें न खडा करदे, इससे पहिलेही
बालकोको यहांसे लेकर और दूसरी ठौर कहीं चल बसें ॥२६॥ पशुओंका हितकारी और नये बाग बगीचे और पुष्पवाटिकावाला श्रीवृन्दावन

नाम वन है और वहीं अतीव उत्तम गोप गोपी, गायोंके रहने योग्य स्थान हैं और महापवित्र जहाँ गोवर्धन पर्वत है, यमुनाजीका किनारा है वहाँ तृण, जल, लता और उत्तम उत्तम सब प्रकारके वृक्ष हैं ॥ २७ ॥ उस वृन्दावनका वास सदैव अच्छा है, आपकी इच्छा हो तो गाडोंको जोतो और गायोंको आगे हाँकलो, अब विलम्ब करनेका समय नहीं है इस प्रकार उपनन्द गोपने नन्दजीसे कहा ॥ २८ ॥ उपनन्द गोपके वचन सुनकर सब वृद्धजनोंने कहा धन्य है आपकी बुद्धिको आपने बहुत अच्छा कहा . हे व्रजराज ! उपनन्दका कहना बहुत ठीकहै, हमारी भी सम्मति यहीहै वृंदावनमें वास कीजिये नन्दजीने कहा हमारीभी यही इच्छा थी परन्तु आपके कहनेसे और पक्की बात होगई. नन्दजीकी बात सुन

**तत्तत्राद्यैव यास्यामः शकटान्युंक्त माचिरम् ॥ गोधनान्यग्रतो यांतु भवतां यदि रोचते ॥ २८ ॥ तच्छ्रुत्वै कधियो गोपाः साधुसाध्विति वादिनः ॥ व्रजान्स्वान्स्वान्समायुज्य ययू रूढपरिच्छदाः ॥ २९ ॥ वृद्धान्बालान्स्त्रियो राजन्सर्वोपकरणानि च ॥ अनस्स्वारोप्य गोपाला यत्ता आत्तशरासनाः ॥ ३० ॥ गोधनानि पुरस्कृत्य शृंगाण्यापूर्य सर्वतः ॥ तूर्यघोषेण महता ययुः सहपुरोहिताः ॥ ३१ ॥ गोप्यो रूढरथा नूतकुचकुंकुमकांतयः ॥ कृष्णलीला जगुः प्रीता निष्ककंठ्यः सुवाससः ॥ ३२ ॥ तथा यशोदारोहिण्यावेकं शकटमास्थिते ॥ रेजतुः कृष्णरामाभ्यां तत्कथाश्रवणोत्सुके ॥ ३३ ॥**

सबने अपनी अपनी गाडियोंको जोत घरकी सब सामग्री लादकर चलदिये ॥ २९ ॥ हे राजा परीक्षित ! प्रथम सब समानको गाडियोंमें भरकर ऊपर वृद्ध, बालक, स्त्रियोंको बैठालकर, धनुष बाण हाथोंमें लेलेकर ॥ ३० ॥ सब व्रजवासी सावधान हो गायोंको आगे कर, चारोओर बडे बड़े रणसिंग बजाते और तुरहीका शब्द करते पुरोहितको संग लेकर सब गोकुलवासी वृन्दावनको चलदिये ॥ ३१ ॥ गाडियोमें बैठी गोपी नवीन केशर कुचाओमें लगाये कठला, धुकधुकी कण्ठमें पहिरे, रथ और गाडियोंमें बैठीं कृष्णकी लीला गाती जाती थीं ॥ ३२ ॥ उसी प्रकार रोहिणी और यशोदा भी एक गाडीमें श्रीकृष्ण और बलदेवजीको साथ लिये बैठी थीं और

उनकी लीला और चारित्रोंको सुन सुनकर आनन्दको प्राप्त होती थीं ॥ ३३ ॥ सर्वानन्दको देनेवाले वृन्दावनमें आनकर गाडियोंको बराबर
खडा करके अर्द्धचन्द्रमाकी समान गायोंके रहनेके लिये एक खिरक बनाया ॥ ३४ ॥ हे राजन्! वृन्दावन, गोवर्द्धन और यमुनाजीका अत्यन्त
रमणीक तट देखकर श्रीकृष्ण और बलराम बहुत प्रसन्न हुए ॥ ३५ ॥ इसप्रकार बाललीला और तोतली मधुरवाणीसे व्रजवासियोंको आनन्द
देने लगे और जब दोनों भाई बछरे चरावने योग्य हुए तब वत्सपालक कहलाये ॥ ३६ ॥ व्रजभूमिके निकटही गोपालोंके बालकोंको संग लेके
श्रीकृष्ण बलराम दोनों भाई बछरोंको चराने लगे और भाँति भाँतिकी क्रीडा नित्य प्रति करने लगे ॥ ३७ ॥ कभी बाँसुरी बजाते थे और कभी
आमलोंको गोफनमें धरधरकर चलाते थे कभी पावोंमें घूँघुरू बाँधकर ऐसा नाच नचातेथे कि,अप्सराओंको लजाते थे.कभी परस्पर युद्ध करते

**वृंदावनं संप्रविश्य सर्वकालसुखावहम् ॥ तत्र चक्रुर्व्रजाऽऽवासं शकटैरर्धचंद्रवत् ॥ ३४ ॥ वृन्दावनं गोवर्धनं यमुनापु**
**लिनानि च ॥ वीक्ष्यासीदुत्तमा प्रीती राममाधवयोर्नृप ॥ ३५ ॥ एवं व्रजौकसां प्रीतिं यच्छंतौ बालचेष्टितैः ॥ कलवा**
**क्यैः स्वकालेन वत्सपालौ बभूवतुः ॥ ३६ ॥ अविदूरे व्रजभुवः सहगोपालदारकैः ॥ चारयामासतुर्वत्सान्नानाक्रीडा**
**परिच्छदौ ॥ ३७॥ क्वचिद्वादयतो वेणुं क्षेपणैः क्षिपतः क्वचित् ॥ क्वचित्पादैः किंकिणीभिः क्वचित्कृत्रिमगोवृषैः॥ ३८ ॥**
**वृषायमाणौ नर्दंतौ युयुधाते परस्परम् ॥ अनुकृत्य रुतैर्जंतूंश्चेरतुः प्राकृतौ यथा ॥ ३९ ॥ कदाचिद्यमुनातीरे वत्सां**
**श्चारयतोः स्वकैः ॥ वयस्यैः कृष्णबलयोर्जिघांसुर्दैत्य आगमत् ॥ ४० ॥**

थे, कभी कम्बल उढाय कृष्ण बलदेव दोनों भैया ग्वालोंको बैल बनाते थे और इनके संग आप भी बैल बनकर गम्भीर शब्द करते थे ॥३८॥ कभी
पक्षियोंकी बोली बोल बोलकर कहतेहैं कि, हम हंस हैं कोई कहते हम मोर हैं, जैसे प्राकृत बालक खेल खेलतेहैं वैसेही दोनों भाई वनमें जाकर गोपोंके
संग नये नये खेल खेलते थे॥३९॥ एक समय यमुनाजीके तीरपर श्रीकृष्ण और बलराम बछरे चरानेको गये और वहाँ कंसने सुना कि, नन्दादिक
गोप गोकुल छोडकर वृन्दावनमें जा बसे हैं,तब कंसने अपने साथी वत्सासुरको बुलाकर विनयपूर्वक अपने दुःखका सब वृत्तान्त कहाकि,भाई! नन्दके
पुत्रने मुझको बडा दुःख देरक्खाहै, कोई ऐसा उपाय करो जो वह बालक माराजाय. कंसकी यह बात सुन बत्सासुर बछरेका रूप बनाकर वृन्दावनमें

गया ॥ ४० ॥ और जो बछरे कृष्ण और बलराम चराते थे उनहीं बछरोंमें मिलकर यह भी चरने लगा और भयानकरूप देख सब बछरे डरकर जहाँ तहाँको भागगये. तब श्यामसुन्दरने उस राक्षसको पहँचानकर ऑखकी सैनसे बलदेवजीको जताया कि, देखो भाई ! यह दुष्ट राक्षस कंसका भेजाहुवा बछरेका रूप धरकर मेरे मारनेके लिये यहां आया है, तुम भी इसका ध्यान रखना ॥ ४१ ॥ वत्सासुर भी घूमता घामता अपनी घात लगाताहुवा धीरे धीरे वृन्दावनविहारीके समीप आ पहुँचा, तब श्रीकृष्णचन्द्रने उसका पिछला पैर पकड़कर एक कैथाके पेड़की जडमें घुमाकर ऐसा मारा कि, उसका प्राण निकलकर परमधामको सिधारा, बड़े भारी शरीरवाला वत्सासुर दैत्य कैथाके वृक्षसहित पृथ्वीपर गिरा ॥ ४२ ॥ उसको गिरा देखकर सब बालक अत्यन्त विस्मित हो धन्य धन्य कहने लगे और अत्यन्त प्रसन्न हो देवताओंने आकाशसे फूल बरसाये ॥४३॥ समस्त

तं वत्सरूपिणं वीक्ष्य वत्सयूथगतं हरिः ॥ दर्शयन्बलदेवाय शनैर्मुग्ध इवासदत् ॥ ४१ ॥ गृहीत्वाऽपरपादाभ्यां सहलांगूलमच्युतः ॥ भ्रामयित्वा कपित्थाग्रे प्राहिणोद्गतजीवितम् ॥ स कपित्थैर्महाकायः पात्यमानैः पपात ह ॥ ४२ ॥ तं वीक्ष्य विस्मिता बालाः शशंसुः साधु साध्विति ॥ देवाश्च परिसंतुष्टाः बभूवुः पुष्पवर्षिणः ॥ ४३ ॥ तौ वत्सपालकौ भूत्वा सर्वलोकैकपालकौ ॥ सप्रातराशौ गोवत्सांश्चारयंतौ विचेरतुः ॥४४॥स्वंस्वं वत्सकुलं सर्वे पाययिष्यंत एकदा॥ गत्वा जलाशयाभ्याशं पाययित्वा पपुर्जलम् ॥ ४५ ॥

बालकोंकी रक्षा करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेव दोनों भ्राता बछरोंके वत्सपाल होकर प्रातः कालका कलेवा लेकर वनमें जाय बछरोंको चराते और अनेक अनेक प्रकारकी लीला विहार करते थे ॥ ४४ ॥ जब कंसने वत्सासुरके मारे जानेका वृत्तान्त सुना तो बडा शोच किया ? और उसके भाई बकासुरसे जाकर कहा कि, तू अपने भाईका बदला ले और उस दुष्ट कृष्णको मारकर मेरी छाती ठण्ढी कर. यह बात सुनकर बकासुर बगलेका रूप धारण कर वृन्दावनमें आया और कालिन्दीके किनारे पर्वताकार हो, मुंह फैलाकर इस घातमें जा बैठा कि, श्याम सुन्दर यहाँ आवे तो निगल जाऊँ उस दिन सब बालक अपने अपने बछरोके समूहोंको यमुनाजीके निकट जल पिलानेके लिये गये, वहाँ जाय बछरोंको जल

पिलाया और आप भी पिया ॥ ४५ ॥ और वहाँ उन बालकोंने वज्रसे टूटे गिरे पर्वतके शिखरके तुल्य बड़े मुखवाला एक पक्षी देखा और उसको
देखकर अत्यन्त भयभीत हुए ॥ ४६ ॥ यह महाबली तीक्ष्णचोंचवाला बगलेका रूप धारणकिये बकासुरनाम दैत्य था. वह बकासुर बलवान् आन
कर श्रीकृष्णको शीघ्रही निगल गया और कहा कि, मैंने आज अपने बत्सासुरका बदला ले लिया ॥ ४७ ॥ जब श्रीकृष्णको बकासुर लीलगया
तब बलदेवादिक सब बालक विना प्राणोंके इन्द्रियकी समान अचेत होगये और रोरोकर कहने लगे कि, हाय ! हम सब यशोदाको जाकर क्या
उत्तर देंगे ? जिसने अपना प्यारा पुत्र हमको सौंपदिया था, सब दौडे हुए बलदेवजीके पास आये और वृत्तान्त सुनाया कि, हमने बहुतेरा वर्जा
परन्तु श्यामसुन्दरने हमारा कहना एक न माना, अब हम क्या करें और क्या न करें ? बलदेवजी बोले कि, तुम घबराओ मत, उस दैत्यको मार

ते तत्र ददृशुर्बाला महासत्त्वमवस्थितम् ॥ तत्रसुवज्रनिर्भिन्नं गिरेः शृंगमिव च्युतम् ॥ ४६ ॥ स वै बको नाम महान
सुरो बकरूपधृक् ॥ आगत्य सहसा कृष्णं तीक्ष्णतुंडोऽग्रसद्बली ॥ ४७ ॥ कृष्णं महाबकग्रस्तं दृष्ट्वा रामादयोऽर्भकाः ॥
बभूवुरिंद्रियाणीव विना प्राणं विचेतसः ॥ ४८ ॥ तं तालुमूलं प्रदहंतमग्निवद्गोपालसूनुं पितरं जगद्गुरोः ॥ चच्छर्द
सद्योऽतिरुषाऽक्षतं बकस्तुंडेन हंतुं पुनरभ्यपद्यत ॥ ४९ ॥ तमापतंतं स निगृह्य तुंडयोर्दोर्भ्यां बकं कंससखं सतां
पतिः ॥ पश्यत्सु बालेषु ददार लीलया मुदावहो वीरणवद्दिवौकसाम् ॥ ५० ॥ तदा बकारिं सुरलोकवासिनः समा
किरन्नंदनमल्लिकादिभिः ॥ समीडिरे चानकशंखसंस्तवैस्तद्वीक्ष्य गोपालसुता विसिस्मिरे ॥ ५१ ॥

कर मनमोहन प्यारे अभी आते हैं, उसी समय गायनके पालनकरनहारे, नन्दके दुलारे, ग्वाल बालोंके प्यारे, यशोदाके नेत्रोंके तारे, जगत्के गुरु,
ब्रह्माके पिता, श्रीकृष्णचन्द्रने अग्निके अंगारकी समान उसके तालूको जलाना आरम्भ किया, उस बकासुरने कृष्णको तुरन्तही उगलदिया और
उनके शरीरमें कुछ भी कष्ट न हुवा, तब तो अत्यन्त क्रोध करके फिर बकासुर व्रजविहारीके ऊपरको धाया ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ सज्जनोंके सहायक,
देवताओंके आनन्ददायक, श्रीकृष्ण यदुनायक, कंसके सखा बकासुरको फिर आता देख दोनों हाथसे उसकी चोंच पकडके सब बालकोंके देखते
देखतेही तृणकी समान चीरकर बगेल दिया ॥ ५० ॥ उस समय सुरपुरनिवासी देवताओंने बकासुरके मारनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दके

ऊपर नन्दनवनके मालतीके पुष्पोंकी वर्षा करके दुंदुभि और शंख बजाय बजाय उनकी स्तुति करने लगे. इस कौतुकको देख देखकर ग्वाल बाल आश्चर्य मानते थे ॥५१॥ जैसे इंद्रियें प्राण आनेसे आनन्दित होतीं हैं तैसे बलभद्रादिक सब बालक बकासुरके मुखसे निकलेहुए श्यामसुन्दर प्यारेको देखकर आनन्दितहुए और छातीसे लगाकर सब बालक उनसे मिले और सब बछरोंको इकट्ठा करके बारंबार प्रशंसा करने लगे ॥ ५२ ॥ यह सुनतेही गोप और गोपी बहुत संशय करने लगे और गोप गोपी बडे आदर सत्कारसे श्रीकृष्णको देखनेलगे जैसे कोई मृतक होकर घर आजाताहै और सब कुटुम्बियोंका चित्त उनको देखते २ तृप्त नहीं होता ॥५३॥ सब गोप कहने लगे कि, इस बालकके ऊपर बडी बडी विपत्तियें पडी, परन्तु जो मारनेको आया वह आपही मारागया, क्योंकि पहिले उन्होंने औरोंको भय दिखाया ॥ ५४ ॥ महाभयंकर रूप धर धरकर अनेक असुर और राक्षस कृष्णके

मुक्तं बकास्यादुपलभ्य बालका रामादयः प्राणमिवेंद्रियो गणः ॥ स्थानागतं तं परिरभ्य निर्वृताः प्रणीय वत्सान्व्रजमेत्य तज्जगुः ॥ ५२॥ श्रुत्वा तद्विस्मिता गोपा गोप्यश्चातिप्रियादृताः॥ प्रेत्यागतमिवौत्सुक्यादैक्षंत तृषितेक्षणाः ॥५३॥ अहो बताऽस्य बालस्य बहवो मृत्यवोऽभवन् ॥ अप्यासीद्विप्रियं तेषां कृतं पूर्वं यतो भयम् ॥ ५४॥ अथाप्यभिभवंत्येनं नैवते घोरदर्शनाः ॥ जिघांसयैनमासाद्य नश्यंत्यग्नौ पतंगवत् ॥ ५५ ॥ अहो ब्रह्मविदां वाचो नासत्याः संति कर्हिचित् ॥ गर्गो यदाह भगवानन्वभावि तथैव तत् ॥ ५६ इति नंदादयो गोपाः कृष्णरामकथां मुदा ॥ कुर्वंतो रममाणाश्च नाविंदन्भववेदनाम् ॥ ५७ ॥ एवं विहारैः कौमारैः कौमारं जहतुर्व्रजे ॥ निलायनैः सेतुबंधैर्मर्कटोत्प्लवनादिभिः ॥ ॥ ५८ ॥ इति श्रीभागव० महापुराणे दशमस्कंधे पू० वत्सबकवधो नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

मारनेको आये, परन्तु परमेश्वरकी दयासे इनका कुछ कर न सके, आपही मरनेके लिये इसके पास आये जैसे अग्निमें आकर पतंग जल जाते हैं तैसे आपही आनकर मरजातेहैं ॥ ५५ ॥ अहो ! वेदवादियोंकी वाणी कभी मिथ्या नहीं होती जो जो बातें गर्गाचार्य कहगये थे, वह सब बातें अब सत्य होती जाती हैं ॥ ५६ ॥ इस प्रकार कृष्ण बलरामकी रसभरी बातें कह कहकर आनन्दित होते थे और सुख पातेथे, जिन्होंने भवसागरकी वेदनाको कुछ न समझा इस प्रकार आँखमिचौनी, पुल बांधने, बन्दरोंकी समान कूदना, यह कौमार अवस्थाके खेल कर करके श्रीकृष्ण बलराम कौमार अवस्था व्यतीत करते थे ॥ ५७ ॥ ५८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां वत्सबकवधो नाम एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! श्रीकृष्णने
दोहा—द्वादशमें धारि सर्प वपु, निगले ग्वाल रु बाल। तासुं अघासुरको हनो, कृपासिंधु गोपाल ॥१॥ बच्छरोंको आगेकर
एक दिन वनमें भोजन करनेके विचारसे प्रातःकाल उठकर सुन्दर शृंगी बजाकर अपने प्यारे ग्वालबालोंको जगाया और कलेवा बाँध
श्रीकृष्णचन्द्र घरसे निकले ॥१॥ उन श्रीकृष्णके संग स्नेही ग्वालोके सहस्रों बालक उत्तम उत्तम छींके, बेत शृंगी और बाँसुरी लेलेकर सहस्रसे भी
अधिक संख्यावाले अपने अपने बछरोंके समूहोंको आगे करके आनन्द सहित घरसे चले ॥२॥ असंख्यात श्रीकृष्णके बछरोंमें मिलाकर चराते
चराते बाललीला करकरके यह बालक जहाँ तहाँ विहार करते थे ॥३॥ मणियोंसे जडाऊ सुवर्णके गहने पहने हुए थे, तोभी वनमें जाकर फलोंके कोंप

श्रीशुक उवाच ॥ क्वचिद्वनाशाय मनो दधद्व्रजात्प्रातः समुत्थाय वयस्यवत्सपान् ॥ प्रबोधयञ्छृगरवेण चारुणा विनि
गतो वत्सपुरस्सरो हरिः ॥१॥ तेनैव साकं पृथुकाः सहस्रशः स्निग्धाः सुशिग्वेत्रविषाणवेणवः ॥ स्वान्स्वान्सहस्रोपरिसं
ख्ययान्वितान्वत्सान्पुरस्कृत्य विनिर्ययुर्मुदा ॥ २ ॥ कृष्णवत्सैरसंख्यातैर्यूथीकृत्य स्ववत्सकान् ॥ चारयंतोर्भलीला
भिर्विजह्रुस्तत्रतत्र ह ॥३॥ फलप्रवालस्तबकसुमनःपिच्छधातुभिः ॥ काचगुंजामणिस्वर्णभूषिता अप्यभूषयन् ॥ ४ ॥
मुष्णन्तोऽन्योन्यशिक्यादीञ्ज्ञातानाराच्च चि क्षिपुः ॥ तत्रत्याश्च पुनर्दूराद्धसंतश्च पुनर्ददुः ॥ ५ ॥ यदि दूरं गतः
कृष्णो वनशोभेक्षणाय तम् ॥ अहंपूर्वमहंपूर्वमिति संस्पृश्य रेमिरे ॥ ६ ॥ केचिद्वेणून्वादयंतो ध्मांतः शृंगाणि
केचन ॥ केचिद्भृंगैः प्रगायंतः कूजंतः कोकिलैः परे ॥ ७ ॥

लोंके, चौटलियोंके, गुच्छोंके, फूलोंके, मोरपुच्छके और खड़ियामट्टी. गेरूके तिलक लगा लगाकर अपना अपना शृंगार कररहे थे ॥ ४ ॥ परस्प
र छींका बेत आदि चुराते, जब जान लेते तो दूसरे बालकके पासको फेंक देते थे, वह बालक फिर औरके पासको फेंक देते थे तब वह छींकेवाले बालक
रोने लगते, तब श्रीकृष्णचन्द्र हँसकर उनके छींके बेत दिला देते थे ॥ ५ ॥ सुन्दर वनकी शोभा देखनेके लिये जब श्रीकृष्ण दूर चले जाते तब बा
लक परस्पर होड बदबदकर दौड़ते थे और कहते थे कि, पहिले मैं छुऊं, वह कहते थे कि, पहिले मैं छुऊं, इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको छूते थे और
आनन्दित हो होकर खेलते थे ॥६॥ कोई बालक बाँसुरी बजाते थे, कोई शृंगीका शब्द सुनाते थे, कोई २ बालक भौरोंके संग गाते थे.

और कोई कोई कोकिलाकी वाणीमें वाणी मिलाते थे ॥७॥ और कोई आकाशमें उड़ते हुए पक्षियोंकी छायाके संग दौडते। कोई बालक हंसोंके संग धीरे धीरे चलते कोई बालक बगलोंकी पॉतिके पास चुपके चुपके जा बैठते और कोई बालक मोरोंके संग नाचते थे ॥ ८ ॥ कोई बालक बन्दरोंकी पूँछ पकड पकड कर खींचते थे, कोई पूंछ पकडेही पकड़े उनके संग कूदकर वृक्षोंपर चढ जाते थे और कोई बालक अपने कान दबा कर आंखे फैलाकर बन्दरोंके सन्मुख खडे हो घुडकी बताते थे कोई वृक्षोंपर चढ चढ नीचेको कूदते थे ॥ ९ ॥ कोई कोई मेंढकोंके संग फुदकते थे, जब वह पानीमें डुबकी मारें तब आप भी उसके संग डुबकी (गोता) मारते हैं कोई बालक अपनी परछाई पानीमें देखकर उसकी हँसी करते थे कोई बालक कुएँ बावड़ीमें अपनी प्रतिध्वनिको सुन उनको गाली देते थे ॥ १० ॥ ब्रह्मज्ञानियोंको ब्रह्मस्वरूप करके जाननेमें

विच्छायाभिः प्रधावंतो गच्छंतः साधुः हंसकैः ॥ वकैरुपविशंतश्च नृत्यंतश्च कलापिभिः ॥ ८ ॥ विकर्षंतः कीशबालानारोहंतश्च तैर्द्रुमान् ॥ विकुर्वंतश्च तैः साकं प्लवंतश्च पलाशिषु ॥ ९ ॥ साकं भेकैर्विलंघंतः सरित्प्रस्रवसंप्लुताः ॥ विहसंतः प्रतिच्छायाः शपंतश्च प्रतिस्वनान् ॥१०॥ इत्थं सतां ब्रह्मसुखानुभूत्या दास्यं गतानां परदैवतेन ॥ मायाश्रितानां नरदारकेण साकं विजह्रुः कृतपुण्यपुंजाः ॥ ११ ॥ यत्पादपांसुर्बहुजन्मकृच्छ्रतो धृतात्मभिर्योगिभिरप्यगम्यः ॥ स एव यद्दृग्विषयः स्वयं स्थितः किं वर्ण्यते दिष्टमतो व्रजौकसाम् ॥ १२ ॥

आते हैं दासभावके करनेवाले भक्त जिनको परम दैवतरूप स्वामी जानते हैं और मायासे मोहित हुए पुरुष उनको मनुष्यका बालक मानते हैं जिनकी जैसी भावना है उनको वैसेही दिखाई देते . धन्य भाग्य है ग्वाल बालोंका, देखो ब्रह्मज्ञानियोंको केवल भगवान्का अनुभवही होताहै, भक्तोंके केवल भजनही सर्वानन्द है, परन्तु ग्वालबालोंकी ओरको देखिये कि, उन्होंने कैसे कैसे उग्र तप किये हैं कि दिनरात भगवान् वासुदेव जिनके संग आहार विहार करते हैं, देखो यह सखाभावका प्रभाव है ॥११॥ योगिजनोंको भी अनेक जन्म महाकष्ट सहकर तप करनेसे जिनके चरणारविन्दकी धूरी मिलनी अत्यन्त दुर्लभ है, सो श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द स्वच्छन्दविहारी वासुदेव भगवान् जिनके सन्मुख प्रत्यक्ष विराजमान रहैं

उन व्रजवासियोंके भाग्यकी कहाँतक बडाई करें ॥ १२ ॥ इन ग्वालबालोंकी सुखपूर्वक लीलाको न सहन करके वह अघासुरनाम दैत्य उस वनमें आया कि, अमृत पान करनेवाले देवताभी अपने जीनेकी इच्छासे नित्य प्रति जिसके मरनेकी राह देखते थे ॥१३॥ कंसका भेजाहुवा, पूतना और बकासुरका छोटा भ्राता, वह अघासुर कृष्णादिक छोटे छोटे बालकोंको देखकर मनमें विचार करने लगा कि, इसी कृष्णने मेरे भाई और बहिनको मारा है, उन दोनोके बदले आज ग्वालबाल बछडें और बलदेव समेत इस कृष्णको मारूंगा ॥ १४ ॥ और अपने भैया बहनको भी इन बालकोंके संगही तिलांजलि दूंगा, तब सब व्रजवासी मृतक समान होजायँगे; प्राण गये पीछे देहोंकी क्या चिन्ता है ? क्योकि प्राणधारी पुरुषोंके तो पुत्रही

अथाघनामाऽभ्यपतन्महासुरस्तेषां सुखक्रीडनवीक्षणाक्षमः ॥ नित्यं यदंतर्निजजीवितेप्सुभिः पीतामृतैरप्यमरैः प्रतीक्ष्यते ॥ १३ ॥ दृष्ट्वाऽर्भकान्कृष्णमुखानघासुरः कंसानुशिष्टः स बकीबकानुजः ॥ अयं तु मे सोदरनाशकृत्तयोर्द्वयोर्ममैनं सबलं हनिष्ये ॥१४॥ एते यदा मत्सुहृदोस्तिलापःकृतास्तदा नष्टसमा व्रजौकसः॥ प्राणे गते वर्ष्मसु का नु चिंता प्रजासवः प्राणभृतो हि ये ते ॥ १५ ॥ इति व्यवस्याजगरं बृहद्वपुः स योजनायाममहाद्रिपीवरम् ॥ धृत्वाद्भुतं व्यात्तगुहाननं तदा पथिव्यशेत ग्रसनाशया खलः ॥१६॥ धराधरोष्ठो जलदोत्तरोष्ठो दर्याननांतो गिरिशृंगदंष्ट्रः ॥ ध्वांतांतरास्यो विततध्वजिह्वः परुषानिलश्वासदवेक्षणोष्णः ॥ १७ ॥

जीवन प्राण हैं ॥ १५ ॥ ऐसा विचारकर चार कोश लम्बा पर्वतकी समान मोटा अजगर साँपका अद्भुत रूप धारणकर गुफाकी सदृश मुख पसार बछरे और बालकोंके निगलनेके लिये मार्गमें बैठगया ॥ १६ ॥ नीचेका होठ तो पृथ्वीपर और ऊपरका होठ बादलतक फैला रक्खा था पर्वतकी गुफाके समान जिसका मुख पहाडके शिखरकी सदृश जिसकी दाढें, गूढ कन्दराकी तुल्य मुखमें अन्धकार, बडे लम्बे चौडे मार्गकी नाईं, जिसकी जीभ, कठोर पवनके समान जिसका श्वास और अग्निकी तुल्य जिसकी दृष्टि थी * ॥ १७ ॥

* शंका—अघासुर राक्षसके दोनों होठोंकी लम्बाई सुनकर हमारे सबके मनको बडा सन्देह है और हमारा हृदय कांपता है. क्योंकि ऐसी होठोंकी लम्बाई रावणकी तारककी और अनेक राक्षसोंकी भी न थी यह महिमा हमने आज तक कहीं नहीं सुनी, होठ थे या कोट थे ?

सब बालक उस अजगरको देखकर वृन्दावनकी शोभा समझकर खेलते खेलते फैले हुए उस अजगरके मुखकी लीलासेही उत्प्रेक्षा करने लगे ॥ १८ ॥ और परस्पर कहते थे कि, अहो मित्रो ! यह तो कहो कि, यह जो हमारे सन्मुख दिखाई देता है कोई पक्षी है वा मुनुष्य है ? हमारे निगलनेके लिये सर्पकी समान मुख पसार रहा है कि नहीं ॥ १९ ॥ सत्य है सूर्यके किरणोंसे लाल लाल बादल ऐसे दृष्टि आतेहैं मानो सर्पका ऊपरवाला होठ है और सूर्यकी परछाईंसे सब पृथ्वी ऐसी लाल लाल दिखाई देती है मानो सर्पके नीचेकी ठोड़ी है ॥ २० ॥ इधर उधर पर्वतकी

दृष्ट्वा तं तादृशं सर्वे मत्वा वृन्दावनश्रियम् ॥ व्यात्ताजगरतुण्डेन ह्युत्प्रेक्षंते स्म लीलया ॥ १८ ॥ अहो मित्राणि गदत सत्त्वकूटं पुरः स्थितम् ॥ अस्मत्संग्रसनव्यात्तव्यालतुंडायते न वा ॥ १९ ॥ सत्यमर्ककरारक्तमुत्तराहनुवद्घनम् ॥ अधराहनुवद्रोधस्तत्प्रतिच्छाययाऽरुणम् ॥ २० ॥ प्रतिस्पर्धेते सृक्किभ्यां सव्यासव्ये नगोदरे ॥ तुङ्गशृङ्गाऽऽलयोप्येतास्तद्दंष्ट्राभिश्च पश्यत ॥ २१ ॥ आस्तृताऽऽयाममार्गोयं रसनां प्रति गर्जति ॥ एषामंतर्गतं ध्वांतमेतदप्यंतराननम् ॥ २२ ॥ दावोष्णखरवातोऽयं श्वासवद्भाति पश्यत ॥ तद्दग्धसत्त्वदुर्गंधोऽप्यंतरामिषगंधवत् ॥ २३ ॥

कंदरासी महागम्भीर अँधियारी ऐसी जान पडती है मानो सर्पके मुखका अन्त है ऊंचे ऊंचे पर्वतके शिखरसे हमको ऐसे दिखाई देतेहैं मानो साक्षात सर्प अजगरकी डाढैंहैं, तुम ध्यान करके देखो ॥ २१ ॥ यह लम्बा चौडा मार्ग हमको ऐसा दृष्टि आता है मानो साँपकी जिह्वा है और इन शिखरोंके भीतर हमको ऐसा अन्धकार दीखता है मानो सर्पके मुखके भीतरका भाग है ॥ २२ ॥ दावानलसे उष्ण उष्ण महातीक्ष्ण पवन ऐसा

उत्तर—अघासुरका पूर्वजन्मका पुण्य था, सो श्रीकृष्णका दर्शन करके बडे मुखसे अपने सन्मुख वर्द्धित होकर स्वर्गको चलागया, परन्तु अपने तेजसे ऊपरके होठको सगही लेतागया और इस जन्ममें जो पाप किया था वह श्रीकृष्णको देखकर डरकर भागा और पातालमें जानेकी इच्छाकी भूमिको भेद अघासुरका पाप रसातलको चला गया, परन्तु अघासुर नीचेके होठको खींचकर अपने सग लेतागया, पहिले अघासुरने श्रीकृष्ण महाराजके शरीरको स्पर्श किया तब उसके पुण्य पाप दोनों नष्ट होगये, तब अघासुर कृष्णकी देहमें मिलगया, पाप पुण्य नाश होनेका कारण यह है जबतक प्राणीके पुण्य रहेंगे तबतक वह स्वर्ग प्राणी भोगेगा और पाप रहेगा तो नरक भोगेगा, जब दोनों नष्ट होजायगे तब ईश्वरमें मिलेगा इसलिये आकाश और भूमिमें अघासुरके होठोंकी वृद्धि हुई ॥

लगता है मानो महाविषवाले सर्पका श्वास है और यह विचारकर देखो कि, अग्निमें जैसे जीव जलते हैं ऐसी दुर्गन्धि आती है यह सर्पके डसे हुए
सानों मांसकी दुर्गन्धि है ? ॥ २३ ॥ इस सर्पके मुखमें जो हम घुस भी गये तो क्या यह हमको निगल जायगा ? और जो यह हमको निगल भी
गया तो श्रीकृष्ण इसको बकासुरकी नाईं क्षणभरमें मार सक्ते हैं वा नहीं ? इस प्रकार परस्पर कहते सुनते बकासुरके विध्वंस करनेहारे श्रीकृष्णका
सुन्दर मुखारविन्द देख हँसते हँसाते ताली बजाते सब ग्वालबाल आगेको चले, "ताली बजानेका कारण यह था कि, जो सर्प होगा तो सरक जायगा
और जो वृन्दावनकी यह अद्भुत शोभा होगी तो खेलैंगे" ॥२४॥ श्रीवृन्दावनविहारी भक्तहितकारीने विचारा कि, वास्तवमें तो यह सर्पही है और सर्पका
देह धारण किये हुए कोई दैत्य है और हमारे साथी बालकोंने इसे वृन्दावनकी शोभा समझकर फिर सर्पके भी सब लक्षण वर्णन किये यह अजान हैं

अस्मान्किमत्र ग्रसिता निविष्टानयं तथा चेद्बकवद्विनंक्ष्यति ॥ क्षणादनेनेति बकार्युशन्मुखं वीक्ष्योद्धसंतः करता
डनैर्ययुः ॥ २४ ॥ इत्थं मिथोऽतथ्यमतज्ज्ञभाषितं श्रुत्वा विचिंत्येत्य मृषा मृषायते ॥ रक्षो विदित्वाऽखिलभूतहृ
त्स्थितः स्वानां निरोद्धं भगवान्मनो दधे ॥ २५ ॥ तावत्प्रविष्टास्त्वसुरोदरांतरं परं न गीर्णाः शिशवः सवत्साः ॥ प्रती
क्षमाणेन बकारिवेशनं हतस्वकांतस्मरणेन रक्षसा ॥ २६ ॥ तान्वीक्ष्य कृष्णः सकलाभयप्रदो ह्यनन्यनाथान्स्वक
रादवच्युतान् ॥ दीनांश्च मृत्योर्जठराग्निघासान्घृणार्दितो दिष्टकृतेन विस्मितः ॥ २७ ॥ कृत्यं किमत्रास्य खलस्य
जीवनं न वा अमीषां च सतां विहिंसनम् ॥ द्वयं कथं स्यादिति संविचिंत्य तज्ज्ञात्वाऽविशत्तुंडमशेषदृग्घरिः ॥ २८ ॥

और परस्पर भूलसे बातें कर रहे हैं, ऐसा समझ सब प्राणियोंके हृदयमें वास करनेवाले भगवान्ने उन भोले बालकोंके वचन सुनकर जबतक
उनके निषेध करनेको चाहा कि, इसमें मत घुसो कि, ॥ २५ ॥ इतनेमें वह सब बालक बछरों समेत उस अघासुर दैत्यके मुखमें घुसगये परन्तु
अघासुरने अपने मरेहुए भाई बहनकी सुधि करके उन बालकोंको निगला नहीं, क्योंकि मनमें विचार किया कि, बकासुरका मारनेवाला मेरा वैरी
कृष्ण तो अभी आयाही नहीं ॥ २६ ॥ सबके अभयदाता श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् अनाथकी समान दीन बालकोंको अपने हाथसे छूटे हुए जान
और अघासुरके उदरमें घासकी सदृश देखकर दयासे पीडित हुये और आश्चर्यसे कहने लगे कि, कैसी अद्भुत गति है ॥ २७ ॥ अब इस समय

दैवकी क्या उपाय करना चाहिये कि, यह दुष्ट तो माराजाय और मेरे जीवन प्राण परम प्रिय ग्वाल बाल बच जायँ, यह दोनों बातें एक बारमें कैसे होयँ ? यह विचारकरके सब संसारके द्रष्टा भगवान्ने अघासुरके मुखमें प्रवेश किया ॥ २८ ॥ उस समय बादलोंकी ओटमें खडे होकर देवता हाहाकार करने लगे और नैर्ऋतवंशी अघासुरके भाई बन्धु तथा कंसादिक राक्षसोंको परमानन्द हुवा ॥ २९ ॥ अविनाशी श्रीकृष्ण भगवान् देवताओंका हाहाकार शब्द सुनकर ग्वाल बाल बछरों समेत अपनेको चूर्ण करनेकी इच्छा करनेवाले उस अघासुरके कण्ठमें बढे ॥ ३० ॥ तब उस बड़े शरीरवाले राक्षसका घट घिरगया आँखें बाहरको निकल आईं इधर उधर छटपटाने लगा, देहमें श्वास

तदा घनच्छदा देवा भयाद्धाहेति चुक्रुशुः ॥ जहृषुर्ये च कंसाद्याः कौणपास्त्वघबांधवाः ॥ २९ ॥ तच्छ्रुत्वा भगवान्कृष्णस्त्वव्ययः सार्भवत्सकम् ॥ चूर्णीचिकीर्षोरात्मानं तरसा ववृधे गले ॥ ३० ॥ ततोऽतिकायस्य निरुद्धमार्गिणो ह्युद्गीर्णदृष्टेर्भ्रमतस्त्वितस्ततः ॥ पूर्णांतरंगे पवनो निरुद्धो मूर्धन्विनिष्पाट्य विनिर्गतो बहिः ॥ ३१ ॥ तेनैव सर्वेषु बहिर्गतेषु प्राणेषु वत्सान्सुहृदः परेतान् ॥ दृष्ट्या स्वयोत्थाप्य तदन्वितः पुनर्वक्त्रान्मुकुंदो भगवान्विनिर्ययौ ॥ ३२ ॥ पीनाहिभोगोत्थितमद्भुतं महज्ज्योतिः स्वधाम्ना ज्वलयद्दिशो दश ॥ प्रतीक्ष्य खेऽवस्थितमीशनिर्गमं विवेश तस्मिन्मिषतां दिवौकसाम् ॥ ३३ ॥ ततोऽतिहृष्टाः स्वकृतोऽकृतार्हणं पुष्पैः सुरा अप्सरसश्च नर्तनैः ॥ गीतैः सुगा वाद्यधराश्च वाद्यकैः स्तवैश्च विप्रा जयनिस्स्वनैर्गणाः ॥ ३४ ॥

रुकगया, बाहर निकलनेको मार्ग नहीं मिला, पवन उसके ब्रह्मरन्धको छेदन करके बाहर निकलगया ॥ ३१ ॥ अघासुरके श्वासके संगही प्राण बाहर सटक गये, तब सब बालक और बछरोंको मरा देखकर अपनी सजीवन दृष्टिसे अमृतकी वृष्टिकरके जिलादिया और उनको साथ लेकर फिर श्रीमुकुन्द भगवान् अघासुरके मुखसे बाहर निकले ॥ ३२ ॥ उस दुष्ट अघासुरके देहमेंसे बड़ी अद्भुत ज्योति निकलके अपने तेजसे दशों दिशाओंको प्रकाशित करके आकाशमें स्थित हो श्रीकृष्णचन्द्रके बाहर निकलनेका पन्थ जोहती रही, जब श्रीकृष्ण उसके मुखसे बाहर निकले तब सब देवताओंके देखतेही देखते श्रीकृष्णके शरीरमें प्रविष्ट होगयी ॥ ३३ ॥ उस समय देवताओने प्रसन्नहोकर आकाशसे फूल

वर्षाकर श्रीकृष्णकी पूजा करी, अप्सराओंने नृत्य किया, गन्धर्व गानेलगे, बाजेवाले बाजे बजाने लगे, ब्राह्मण जय जय शब्द करके स्तुति करने लगे ॥ ३४ ॥ वह अद्भुत स्तोत्र और गीत, वाद्य, जय आदिक अनेक उत्सव मंगल शब्दोंको सुनकर ब्रह्माजी ब्रह्मलोकसे शीघ्रही चले आये और श्रीकृष्णकी महिमा देखकर आश्चर्यमय हुये ॥ ३५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! उस अजगरका सूखा हुवा अद्भुत खखोड़ल वृन्दावनमें बहुत दिनतक व्रजवासियोंके बालकोंके खेलनेके लिये एक गुफा होगई, मुखके मार्गको घुसें और नेत्रोंके मार्गसे निकल आवें, नेत्रोंके मार्गको घुसें तो मुखके मार्गको निकल आवें, इस प्रकार दिनरात विहार करते रहें ॥ ३६ ॥ श्रीकृष्ण भगवान्ने बालकोंको और अपने आपको मृत्युसे छुडाना और अघासुरकी मोक्षका करना यह सब पांच वर्षकी अवस्थाका कर्म आश्चर्य मानके सब बालक व्रजमें श्रीकृष्णकी पौगंड अवस्था

तदद्भुतस्तोत्रसुवाद्यगीतिकाजयादिनैकोत्सवमंगलस्वनान् ॥ श्रुत्वा स्वधाम्नोंत्यज आगतोऽचिराद्दृष्ट्वा महीशस्य जगाम विस्मयम् ॥ ३५ ॥ राजन्नाजगरं चर्म शुष्कं वृंदावनेऽद्भुतम् ॥ व्रजौकसां बहुतिथं बभूवाऽऽक्रीडगह्वरम् ॥ ॥ ३६ ॥ एतत्कौमारजं कर्म हरेरात्माहिमोक्षणम् ॥ मृत्योः पौगंडके बाला दृष्ट्वोचुर्विस्मिता व्रजे ॥ ३७ ॥ नैतद्विचित्रं मनुजार्भमायिनः परावराणां परमस्य वेधसः ॥ अघोपि यत्स्पर्शनधौतपातकः पापात्मसात्म्यं त्वसतां सुदुर्लभम् ॥ ३८ ॥ सकृद्यदंगप्रतिमांतराहिता मनोमयीं भागवतीं ददौ गतिम् ॥ स एव नित्यात्मसुखानुभूत्यभिव्युदस्तमायोंतर्गतो हि किं पुनः ॥ ३९ ॥

अर्थात् पांचवर्षके व्यतीत होने उपरान्त छठे वर्षके मध्यमें कहते भये ॥ ३७ ॥ मायासे मनुष्य बालकँ रूप धारण कियेहुए सम्पूर्ण स्थावर जंगमके आदिकारण परमात्मा श्रीकृष्णभगवान्के स्पर्शसे महापापी अघासुर पवित्र होगया, जो बात असत्पुरुषोंको महादुर्लभहै ऐसे भगवद्रूपमें वह लय होगया, यह बात कुछ आश्चर्यकी नहीं है ॥३८॥ क्योंकि जिसकी मनोहर मूर्ति प्रह्लादादिक भक्तोंने एक बारहीं बलात्कारसे मनमें धारणकी और उसीके प्रभावसे उन लोगोंने मोक्ष पाई तो सदैव अपने आत्मानन्दके अनुभवसे और माया करके रहित श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्के शरीरमें अघासुरका प्रवेश होनेसे उसकी मुक्ति हुई तो इसमें क्या आश्चर्य है ॥ ३९ ॥

शौनकादिक ऋषीश्वरोंसे सूतजी बोले कि, हे ब्राह्मणो ! इस प्रकार अपनी माताके गर्भमें यदुकुलके देव श्रीकृष्णचन्द्रसे रक्षित हुए राजा परीक्षित् अपनी रक्षाकरनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके विचित्र पवित्र चारित्र सुनकर व्यासनन्दन श्रीशुकदेवजीसे फिर उसी प्रसंग सम्बन्धी प्रश्न किया, क्योकि उन चारित्रोंके सुननेसे राजा परीक्षित्का मन परीक्षित्के वशमें होगया ॥ ४० ॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन् ! श्रीकृष्ण महाराजने कुमार अवस्थामें जो लीला करी वह बालकोंने पौगंड अवस्थामें गाई, यह एक वर्षका अन्तर बीचमें कैसे पडगया ? ॥ ४१ ॥ हे बड़े योगिराज ! हे गुरो ! यह बात मुझको समझाकर कहो, मेरे मनमें वडा आश्चर्य है ? क्योंकि यह निश्चय भगवान्कीही माया है और कुछ नहीं है ॥ ४२ ॥ हे गुरो !

सूत उवाच ॥ ॥ इत्थं द्विजा यादवदेवदत्तः श्रुत्वा स्वरातुश्चरितं विचित्रम् ॥ पप्रच्छ भूयोऽपि तदेव पुण्यं वैयासकिं यन्निगृहीतचेताः ॥ ४० ॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मन्कालांतरकृतं तत्कालीनं कथं भवेत् ॥ यत्कौमारे हरिकृतं जगुः पौगंडकेऽर्भकाः ॥ ४१ ॥ तद्ब्रूहि मे महायोगिन्परं कौतूहलं गुरो ॥ नूनमेतद्धरेरेव माया भवति नान्यथा ॥ ४२ ॥ वयं धन्यतमा लोके गुरोऽपि क्षत्रबंधवः ॥ यत्पिबामो मुहुस्त्वत्तः पुण्यं कृष्णकथामृतम् ॥ ४३ ॥ सूत उवाच ॥ इत्थं स्म पृष्टः स तु बादरायणिस्तत्स्मारितानंतहृताखिलेंद्रियः ॥ कृच्छ्रात्पुनर्लब्धवहिर्दृशिः शनैः प्रत्याह तं भागवतोत्तमोत्तमम् ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महा० दशम० पू० अघासुरवधो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ साधु पृष्टं महाभाग त्वया भागवतोत्तम ॥ यन्नूतनयसीशस्य शृण्वन्नपि कथां मुहुः ॥ १ ॥

हम क्षत्रियवंशी संसारमें अतिशय धन्य हैं, जिससे कि, तुमसे वारंबार कृष्णकथारूप अमृतपान करते हैं ॥ ४३ ॥ श्रीसूतजी बोले कि, हे हरिभक्तो ! इस प्रकार राजाने प्रश्न करके अपनी श्रद्धा दिखाई, दूसरे हरिका स्मरण करतेही प्रथम तो श्रीशुकदेवजीकी समस्त इन्द्रियें नारायणमें लय होगईं तब व्यासनन्दन श्रीशुकदेवजीने बडे कष्टसे फिर नेत्र खोलकर भक्तोंमें श्रेष्ठ राजा परीक्षित्से कहा ॥ ४४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायाम् अघासुरवधोनाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ दोहा—तेरहमें अज मोहवश, हरे ग्वाल अरु बाल। उसी रूपके कृष्णने, रचे बहुरि ततकाल ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! हे वड़भागी ! हे भक्तिभूषण ! तुमने अत्युत्तम प्रश्न किया, क्योंकि

ईश्वरकी कथाको श्रद्धासहित बारंबार सुनो हो इससे तुम परमश्रेष्ठ हो ॥ १ ॥ सारवस्तुके ग्रहण करनेवाले सज्जनोंका यही स्वभावहै, क्योंकि जिन पुरुषोंकी वाणी, कान और मन, यह सब भगवान्‌की कथामें लगे रहते हैं, उस वाणीसे कृष्णचन्द्रके गुणवर्णन करते हैं, कानोंसे नित्य नयी कथा सुनते रहते हैं, मनसे श्यामसुन्दरके स्वरूपका ध्यान करते रहते हैं ॥ इस प्रकार भगवान्‌की वार्त्तामें क्षण क्षण प्रति ध्यान लगाये रहते हैं और वह कथायें ऐसी प्रिय लगती हैं, मानो कभी नहीं सुनी हैं, जैसे विषयी पुरुषोंको स्त्रियोंकी बातें प्यारी लगती हैं ॥ २ ॥ हे राजापरीक्षित् ! यह कथा परमगूढ है तो भी मैं आपसे कहता हूँ, क्योंकि कैसीही गुप्त वार्त्ता हो गुरुको चाहिये कि, अपने प्यारे शिष्यके सामने सब कहै, सो आप सावधान होकर सुनिये ॥ ३ ॥ अघासुरके मुखमेंसे मृतक बालक और बछरोंको जिवायकर यमुनाके किनारे अत्यन्त रमणीक रेतीमें उनको लायकर श्रीकृष्ण

सताम्अयं सारभृतां निसर्गो यदर्थवाणीश्रुतिचेतसामपि ॥ प्रतिक्षणं नव्यवदच्युतस्य यत्स्त्रिया विटानामिव साधुवार्ता ॥ २ ॥ शृणुष्वावहितो राजन्नपि गुह्यं वदामि ते ॥ ब्रूयुः स्निग्धस्य शिष्यस्य गुरवो गुह्यमप्युत ॥३॥ तथाऽघवदनान्मृत्यो रक्षित्वा वत्सपालकान् ॥ सरित्पुलिनमानीय भगवानिदमब्रवीत् ॥ ४ ॥ अहोऽतिरम्यं पुलिनं वयस्याः स्वकेलिसंपन्मृदुलाच्छबालुकम् ॥ स्फुटत्सरोगंधहृतालिपत्रिकध्वनिप्रतिध्वानलसद्‌द्रुमाकुलम् ॥ ५ ॥ अत्र भोक्तव्यमस्माभिर्दिवाऽऽरूढं क्षुधार्दितैः ॥ वत्साः समीपेऽपः पीत्वा चरंतु शनकैस्तृणम् ॥ ६ ॥ तथेति पाययित्वांभो वत्सानारुध्य शाद्वले ॥ मुक्त्वा शिक्यानि बुभुजुः समं भगवता मुदा ॥ ७ ॥

भगवान् यह कहने लगे ॥४॥ हे परमप्यारे मित्रों ! यह अत्यन्त रमणीक रेती है और विहार करनेके लिये परमश्रेष्ठ और शोभायमान स्थान है, देखो कैसे सुन्दर और स्वच्छ बालूके कोमलकोमल बिछौने बिछरहेहैं, रंग रंगके कमल फूल रहे हैं, उनपर सुगन्धके लोभसे भौंरे गुंजार रहे हैं और जल पक्षियोंके शब्दोंकी प्रतिध्वनिसे चारों ओरके वृक्ष शब्दायमान होरहे हैं ॥५॥ यहाँ बैठकर कलेवा करलो, दिन भी बहुत चढ गया है और भूख भी अधिक लग रही है, बछरोंको भी जल पिलाकर यहीं चरनेके लिये छोड दो, सहज सहजमें घास चरते रहेंगे ॥६॥ सब बालकोंने; श्रीकृष्णके वचनोंको मान बछरोंको पानी पिला हरी हरी घासमें चरनेको छोड दिया और सब अपने अपने छींकोंको खोल खोल छाक परोस परोस

श्रीकृष्णके सग भोजन करनेको बैठे ॥ ७ ॥ व्रजवासियोंके बालक श्रीकृष्णचन्द्रके चारों ओर अनेक पंक्तियोंकी मण्डली बनाकर एकसाथ बैठ यदुनाथके सन्मुख मुख करनेसे जिनकी दृष्टि प्रफुल्लित हो रही थी, जैसे कमलकी कलीके चारों ओर पखुरियोंकी छवि दिखाई देती है, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र तो कलीकी समान थे और ग्वाल बाल पखुरीकी समान, इसप्रकार यमुनाकी रेतीमें शोभायमान जान पडते थे ॥ ८ ॥ किसी बालकने फूलोंकी पत्तल बनाई, किसीने पखुरियोंकी पत्तल बनाई किसीने पत्तोंकी पत्तल बनाई किसीने अंकुरोंकी पत्तल बनाई और किसीने फलोंकी पत्तल बनाई और किसीने वृक्षोंकी छाल छीलकर पत्तलें बनाईं और उनपर भाँति भाँतिके भोजन परोसे, किसी किसीने छींकेहीमें भोजन करनेकी ठहरादी कोई शिलाहीपर अपना भोजन परोसकर खानेको बैठ गया ॥ ९ ॥ सब बालक अपने अपने भोजन पृथक् पृथक् प्रकारके

कृष्णस्य विष्वक् पुरुराजिमंडलैरभ्याननाः फुल्लदृशो व्रजार्भकाः ॥ सहोपविष्टा विपिने विरेजुश्छदा यथांभोरुहकर्णिकायाः ॥ ८ ॥ केचित्पुष्पैर्दलैः केचित्पल्लवैरंकुरैः फलैः ॥ शिग्भिस्त्वग्भिर्दृषद्भिश्च बुभुजुः कृतभाजनाः ॥ ९ ॥ सर्वे मिथो दर्शयंतः स्वस्वभोज्यरुचिं पृथक् ॥ हसंतो हासयंतश्चाभ्यवजह्रुः सहेश्वराः ॥ १० ॥ बिभ्रद्वेणुं जठरपटयोः शृंगवेत्रे च कक्षे वामे पाणौ मसृणकवलं तत्फलान्यंगुलीषु ॥ तिष्ठन्मध्ये स्वपरिसुहृदो हासयन्नर्मभिः स्वैः स्वर्गे लोके मिषति बुभुजे यज्ञभुग्बालकेलिः ॥ ११ ॥

आप खाते अरु औरोंको स्वाद दिखाते और चखाते परस्पर हँसते हँसाते ठट्ठे उडाते श्रीकृष्णके साथ भोजन कर रहे थे ॥ १० ॥ फेंटमें बाँसुरी उरझ रहे थे शृंगीबेतकी छड़ियोंको काँखमें दाब रहेथे, दही भातसे लिपटाहुवा ग्रास बाँयें हाथमें ले रहेथे और बेर, आमले, नींबु, आम जामुनादि फल अँगुलियोंमें धर लिये थे, यज्ञभोक्ता भगवान् चारोंओर अपनी मित्रमण्डलीमें बैठे उनसे हँसीकी बातें कह कह कर उनको हँसाते जाते थे और धीरे२ भोजन खाते जाते थे इस बालचरित्रको स्वर्गमें देवता देख देखकर आश्चर्यमय हो मनही मन कहते थे कि, देखो यज्ञ भोक्ता भगवान् किस प्रकार आनन्दित हो होकर व्रजवासियों के बालकोंकी जूंठन छीन छीन कर खारहे हैं, पूर्वजन्ममें इन्होंने पूर्ण पुण्य किये हैं ॥ ११ ॥

हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित् ! इसप्रकार श्रीकृष्णमें मन लगाये ग्वालबाल भोजन कररहे थे और बछरे हरी हरी घासके लोभसे बहुत दूर वनके
भीतर चले गये ॥ १२ ॥ जब बछरे दूर चले गये तब सब बालक अपने मनमें घबराये, उस समय उनकी घबराहट दूर करनेके लिये भगवान्
भयहारी उनसे बोले कि, हे मित्रो ! तुम भोजन करते रहो उठो मत क्योंकि ऐसी सुन्दर मण्डली फिर न बँधेगी, मैं अभी बछरोंको लिये आताहूं
॥ १३ ॥ इसप्रकार सबका धैर्य बँधाय दही भातका ग्रास हाथमें लिये श्रीकृष्णचन्द्र पर्वतकी गुफाओंमें, वनमें, कुंजोंमें, गह्वर स्थानोंमें अपने बछ

भारतैवं वत्सपेषु भुंजानेष्वच्युतात्मसु ॥ वत्सास्त्वंतर्वने दूरं विविशुस्तृणलोभिताः ॥ १२ ॥ तान्दृष्ट्वा भयसंत्रस्तानूचे कृष्णोऽस्य भीभयम् ॥ मित्राण्याशान्मा विरमतेहाऽऽनेष्ये वत्सकानहम् ॥ १३ ॥ इत्युक्त्वाद्रिदरीकुंजगह्वरेष्वात्मवत्सकान् ॥ विचिन्वन्भगवान्कृष्णः सपाणिकवलो ययौ ॥ १४ ॥ अंभोजन्मजनिस्तदंतरगतो मायार्भकस्येशितुर्द्रष्टुं मंजु महित्वमन्यदपि तद्वत्सानितो वत्सपान् ॥ नीत्वान्यत्र कुरूद्वहांतरदधात्खेऽवस्थितो यः पुरा दृष्ट्वाघासुरमोक्षणं प्रभवतः प्राप्तः परं विस्मयम् ॥ १५ ॥ ततो वत्सानदृष्ट्वेत्य पुलिनेऽपि च वत्सपान् ॥ उभावपि वने कृष्णो विचिकाय समंततः ॥ १६ ॥

रोंको ढूँढ़ते ढूँढ़ते दूर चले गये ॥ १४ ॥ हे कुरुकुलभूषण ! उसी अवसरमें कमलोद्भव ब्रह्माजी जो कि, प्रथम मायासे बालकरूप श्रीकृष्णका किया
अघासुरका मोक्ष होना देखकर, अत्यन्त विस्मयको प्राप्त हो आकाशमें खडे खड़े देखरहे थे अब वह फिर श्रीकृष्णकी यह दूसरी माया देखनेके
लिये यहांसे तो बालकोंको और वनमेंसे बछरोंको चुराकर दूसरे स्थानमें लेजाय अन्तर्धान होगये ❀ ॥ १५ ॥ जब वनमें बछरोंको न देखा तब

❀ शंका–भगवान्के अनेक अवतार हुए परन्तु किसी अवतारमें ब्रह्माको मोह उत्पन्न नहीं हुवा यह बात शास्त्र और पुराणोंके वक्ता और आचार्यलोगोंसे सुनरक्खी है, परन्तु कृष्णावतारमें ब्रह्माको मोह क्यों उत्पन्न हुवा ?

उत्तर–ब्रह्माने नारदजीको मायामें ग्रसित हुवा देखकर उनकी हँसी करी, तब नारदने ब्रह्माको शाप दिया कि, हे पिताजी ! आपको भी माया ग्रसित करेगी, किसीदिन श्रीकृष्णको भोजन करते देखकर उनकी मायामें ग्रसित होओगे, हे पिताजी ! श्रीनारायणकी माया सर्वोपरि बलवती है, इस नारदके शापसे कृष्णावतारमें ब्रह्माको मोह उत्पन्न हुवा ॥

लौटकर फिर यमुनातीरपर आये तो यहाँ वालकोंको भी न पाया, उस समय वालकोंको और वछरोंको वनमें चारों ओर ढूँढ़ते फिरे ॥ १६॥ जब वनमें कहीं बछरोंको और बालकोंको न पाया तब विश्वभावन भगवान् सब विश्वकी गतिके जाननेवाले श्रीकृष्णचन्द्रने अपने मनमें जान लिया कि यह सब ब्रह्माका कौतुक है ॥ १७ ॥ यह समझ जगदीश्वर भगवान्ने विचार किया कि जो मैं चुप होकर वैठ रहा तो बालकोंकी माता रोवेंगी और, जो ब्रह्माके पाससे छीनकर ले आऊंगा तो ब्रह्मा अपने मनमें लज्जित होगा और उसके मनका मोह दूर न होगा, बालकोंकी माताओंको आनन्द देनेके लिये और ब्रह्माको मोह बढ़ानेके लिये विश्वके सृजनहार श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने अपने ही अनेक रूप बनाये, बछरे भी आपही बने और ग्वालबालभी आपही बने ॥ १८ ॥ जैसा जिसके बछरोंका और बालकोंका छोटा अथवा वड़ा शरीर और जैसे जिनके हाथ पॉव थे, किसीके छै अंगुली थीं,

क्वाप्यदृष्ट्वांतर्विपिने वत्सान्पालांश्च विश्ववित् ॥ सर्वं विधिकृतं कृष्णः सहसाऽवजगाम ह ॥ १७ ॥ ततः कृष्णो मुदं कर्तुं तन्मातॄणां च कस्य च ॥ उभयायितमात्मानं चक्रे विश्वकृदीश्वरः ॥ १८ ॥ यावद्वत्सपवत्सकाल्पकवपुर्यावत्कराङ्घ्र्यादिकं यावद्यष्टिविषाणवेणुदलशिग्यावद्विभूषांवरम् ॥ यावच्छीलगुणाभिधाकृतिवयो यावद्विहारादिकं सर्वं विष्णुमयं गिरोंगवदजः सर्वस्वरूपो वभौ ॥ १९ ॥ स्वयमात्मात्मगो वत्सान्प्रतिवार्यात्मवत्सपैः ॥ क्रीडन्नात्मविहारैश्च सर्वात्मा प्राविशद्व्रजम् ॥ २० ॥ तत्तद्वत्सान्पृथङ्नीत्वा तत्तद्गोष्ठे निवेश्य सः ॥ तत्तदात्माऽभवद्राजंस्तत्तत्सद्म प्रविष्टवान् ॥ २१ ॥ तन्मातरो वेणुरवत्वरोत्थिता उत्थाप्य दोर्भिः परिरभ्य निर्भरम् ॥ स्नेहस्नुतस्तन्यपयस्सुधाऽऽसवं मत्वा परं ब्रह्म सुतानपाययन् ॥ २२ ॥

जैसी जैसी उनके पास छड़ी, शृंगी, बॉसुरी, छींके थे, जैसे जिसके आभूषण वस्त्र, कुसुम्भी, हरी, पीली, गुलाबी, पगड़ी, थी, जैसा जिसका स्वभाव था वैसाही स्वभाव, रूप, गुण, नाम, अवस्था, आहार, व्योहार और लक्षण सर्वात्मा भगवान् आप वने ॥ १९ ॥ सर्वात्मा श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् आपही बछरे बने, आपही उनको घेर घेर कर अपने खेलोंसे खेलने लगे, उसीप्रकारका विहार करते हुए आपही व्रजमें पधारे ॥ २० ॥ हे राजन्! जिन जिन व्रजवासियोंके बछरे थे समूहमेंसे अलग अलग होकर उन उनके खिरकोंमें घुसगये और जिन जिन व्रजवासियोंके बालक थे वह अपने अपने घरोंको चले गये ॥ २१ ॥ उन बालकोंकी माता बॉसुरियोंका शब्द सुनकर शीघ्रतासे उठ उठकर अपने अपने घरोंसे

स्तनोंमें दूध भर आया, वही अमृतकी तुल्य स्वादका दूध परब्रह्म
बाहर निकलकर बालकोंके हाथ पकड़ पकड़ कर हृदयसे लगाने लगीं स्नेहसे
श्रीकृष्णचन्द्रको अपने २ पुत्र मानकर पिलाने लगीं ॥ २२ ॥ फिर पीछे उबटन करके मज्जन स्नान कराया चन्दन केशर लगाय गहने पहराने लगीं;
फिर मस्तकपर तिलक लगाय भोजन कराया। इस प्रकार सब गोपी श्रीकृष्णचन्द्रको लाड़ लड़ातीथीं और वृन्दावनविहारी अपने सुन्दर सुन्दर
चरित्र दिखाकर उनको आनन्द देते थे, उस समय खेलका नियम साधकर सन्ध्याकाल व्रजमें आते थे ॥२३॥ इस प्रकार गोपियोंका मोह कहकर
अब गौओंका मोह करते हैं, गायें दौड दौडकर रम्भाय रम्भाय व्रजमें आती हैं और अपने अपने बछरोंको बुलाती हैं जब बछरे आते हैं तब अपने
अपने बछरोंको प्रेमसे अपनमें संचित हुये दूधको उन्हें, पिलावें हैं बारंबार हित मानकर उनको चाटती जाती हैं ॥ २४ ॥ इस कृष्ण चन्द्रमें

ततो नृपोन्मर्दनमज्जलेपनालंकाररक्षातिलकाशनादिभिः ॥ संलालितः स्वाचरितैः प्रहर्षयन्सायं गतो यामयमेन
माधवः ॥ २३ ॥ गावस्ततो गोष्ठमुपेत्य सत्वरं हुंकारघोषैः परिहूतसंगतान् ॥ स्वकान्स्वकान्वत्सतरानपाययन्मुहु
र्लिहंत्यः स्रवदौधसं पयः ॥ २४ ॥ गोगोपीनां मातृतास्मिन्सर्वा स्नेहर्धिकां विना ॥ पुरोवदास्वपि हरेस्तोकता
मायया विना ॥ २५ ॥ व्रजौकसां स्वतोकेषु स्नेहवल्ल्याऽऽब्दमन्वहम् ॥ शनैर्निस्सीम ववृधे यथा कृष्णे त्वपूर्ववत्॥२६॥
इत्थमात्मात्मनाऽऽत्मानं वत्सपालमिषेण सः ॥ पालयन्वत्सपो वर्षं चिक्रीडे वनगोष्ठयोः ॥ २७ ॥ एकदा चारयन्व
त्सान्स रामो वनमाविशत् ॥ पंचषासु त्रियामासु हायनापूरणीष्वजः ॥ २८ ॥

भी
सब गोप गोपियोंकी मैत्री भाव पहिले केसी नाईं होगया, परन्तु पहिले इतना हित नहीं था अब पहिलेसे अधिक स्नेह बढ़गया गोपियोंमें भी
श्रीकृष्णकी बालभावना पहिलेकी समान रीति प्रीति होगई परन्तु मैं इसका पुत्र हूँ और यह मेरी माता है यह मोह नहीं रहा ॥ २५ ॥ व्रजवासि
योंकी अपने बालकोंमें स्नेहरूपी लता एक वर्षतक धीरे धीरे ऐसी बढी जिसकी वृद्धिका पारावार नहीं जैसे पहिले देवकीनन्दनमें बढी थी ॥२६॥
इस प्रकार सबके आत्मा श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् बछरे और बालकोंके बहानेसे आपरूप बछरोंके आपरूप ग्वालोंको बनाय बछरे चराकर वनमें
व्रजमें एक वर्षतक क्रीड़ा करते रहे ॥ २७ ॥ जब कि, एक वर्ष पूरा होनेमें पांच सात दिन शेष रहगये तब एक दिन भगवान् बलभद्र भैयाको

संग लेकर वनमें बछरे चरानेको गये थे वहाँ बलभद्रजीको ऐसा कुछ देखनेमें आया ॥ २८ ॥ बहुत दूर जो गायें गोवर्धन पर्वतके ऊपर चर रही थीं उन्होंने व्रजके निकट अपने बछरोंको चरता देखा ॥ २९ ॥ बछरोंको देखतेही प्रेमके वश हो, अपने तन मनकी सब सुधि भूल गईं और उनके थनोंसे दूध टपकने लगा, गोपोंके निवारण करने और विषम मार्गका कुछ भी ध्यान नहीं किया और ऐसी भागीं मानो दोहीं पाओंसे चल रही हैं, मुख और पूँछ ऊपरको उठाये बड़े वेगसे हुंकार शब्द करती बछरोंके समीप पहुँची ॥ ३० ॥ यद्यपि इन गायोंके और छोटे छोटे दूसरे बछरे भी थे तो भी वह गायें गोवर्द्धनपर्वतसे नीचे आय इन बछरोंसे मिल, उन बछरोंको दूध पिलाने लगीं और ऐसे उनके शरीरको चाटने लगीं मानो

ततो विदूराच्चरतो गावो वत्सानुपव्रजम् ॥ गोवर्धनाद्रिशिरसि चरंत्यो ददृशुस्तृणम् ॥ २९ ॥ दृष्ट्वाऽथ तत्स्नेहवशोऽस्मृतात्मा स गोव्रजोऽत्यात्मपदुर्गमार्गः ॥ द्विपात्ककुद्ग्रीव उदास्यपुच्छोऽगाद्धुंकृतैरास्नुपया जवेन ॥ ३० ॥ समेत्य गावोऽधो वत्सान्वत्सवत्योऽप्यपाययन् ॥ गिलंत्य इव चांगागि लिहंत्यः स्वौधसं पयः ॥३१॥ गोपास्तद्रोधनायासमौघ्यलज्जोरुमन्युना ॥ दुर्गाध्वकृच्छ्रतोऽभ्येत्य गोवत्सैर्ददृशुः सुतान् ॥ ३२॥ तदीक्षणप्रेमरसाप्लुताशया जातानुरागा गतमन्यवोऽर्भकान् ॥ उदुह्य दोर्भिः परिरभ्य मूर्धनि घ्राणैरवापुः परमां मुदं ते ॥ ३३ ॥ ततः प्रवयसो गोपास्तोकाश्लेषसुनिर्वृताः ॥ कृच्छ्राच्छनैरपगतास्तदनुस्मृत्युदश्रवः ॥ ३४ ॥

निगल जायँगी ॥ ३१ ॥ अब गोपोंका मोह कहते हैं, जब गोपोंने गायोंको घेरा तब गायें नहीं घिरीं तब लज्जित हो अपने मनहीं मनमें कहने लगे कि, हम बानेत गोप कहलाते हैं, परन्तु आज हमसे गायेंभी नहीं रुकीं, तब अपने मनमें बडा क्रोध करने लगे और उन कठिन कठिन मार्गोंमें बडी कठिनतासे नीचे आये, वहां बलदेवजीके संग बछरोंको लिये अपने पुत्रोंको देखा ॥ ३२ ॥ उनको देखतेही वह गोप अत्यन्तही प्रेमरसमें मग्न होगये, इससे सब क्रोध शान्त हुवा और प्रेम बढा. तब तो बालकोंको हाथ उठा उठाकर हृदयसे लगालिया और उनके माथेको सूंघकर व्रजवासी बडे आनन्दित हुये ॥ ३३ ॥ फिर पीछे वृद्ध वृद्ध गोप बालकोंको हृदयसे लगाकर बडे प्रसन्न हुये और महाकठिनतासे सहज सहजमें बालकोंको छोडके

बहार निकले बालकोंकी सुधिसे उनके नेत्रोंमें जल भरआया ॥ ३४ ॥ यद्यपि उन बालकों ने दूध पीना छोड़ दिया था और बड़े भी होगये थे, तोभी उन बालकोंमें व्रजवासियोंके प्रेमकी ऐसी वृद्धि देख और उसके कारणको न समझकर बलरामजी अपने मनमें विचार करने लगे ॥ ३५ ॥ कि, सर्वात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर जैसा प्रेम प्रथम था वैसाही अपूर्व प्रेम अब बालकोंपर भी बढता जाता है और यही नही मेरे हृदयमें भी वत्स और बालकोंपर क्षण क्षणमें अधिक प्रेमकी वृद्धि होती चली जाती है; यह बडी अद्भुत बात है न जानिये यह क्या कारण है ? ॥३६॥ यह क्या है ? देवताओंकी मायाहै, वा मनुष्योंकी मायाहै, अथवा राक्षसी मायाहै, ? मैं नहीं जानसक्ता यह कहाँसे आई और कैसी अलौकिक माया है ? क्योंकि इसने मुझको भी मोहित करलिया, इससे मुझको यह जान पडता है कि, जो यह माया मेरे स्वामी श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी हो तो आश्चर्य

**व्रजस्य रामः प्रेमर्द्धेर्वीक्ष्यौत्कंठ्यमनुक्षणम् ॥ मुक्तस्तनेष्वपत्येष्वप्यहेतुविदचिंतयत् ॥ ३५ ॥ किमेतदद्भुतमिव वासुदेवेऽखिलात्मनि ॥ व्रजस्य सात्मनस्तोकेष्वपूर्वं प्रेम वर्धते ॥ ३६ ॥ केयं वा कुत आयाता दैवी वा नार्युताऽऽसुरी ॥ प्रायो मायाऽस्तु मे भर्तुर्नान्या मेऽपि विमोहिनी ॥ ३७ ॥ इति संचिंत्य दाशार्हो वत्सान्सवयसानपि ॥ सर्वानाचष्ट वैकुण्ठं चक्षुषा वयुनेन सः ॥३८॥ नैते सुरेशा ऋषयो न चैते त्वमेव भासीश भिदाऽऽश्रयेऽपि ॥ सर्वं पृथक्त्वं निगमात्कथं वदेत्युक्तेन वृत्तं प्रभुणा बलोऽवैत् ॥ ३९ ॥**

नहीं ? क्योंकि और दूसरेकी माया मेरे मनको मोहित नहीं करसक्ती ॥३७॥ इसप्रकार शोच विचारकर दाशार्हवंशोद्भव बलदेवजीने अपनी ज्ञानदृष्टिसे देखा तो सब बछरे और बालक सर्वात्मा श्रीकृष्णरूपमें दिखाई दिये ॥३८॥ कि सब देवता ग्वाल बाल बने हैं और ऋषि मुनियोंने बछरोंका रूप धारण किया है, यह मैं जानता हूँ, परन्तु यह बालक अब तो देवता नहीं है और यह बछरे ऋषिभी नहीं हैं, अब तो मुझको सबमें श्रीकृष्ण दृष्टि आते हैं, जब यह भ्रम हुवा तो श्रीकृष्णसे बूझा कि, हे प्रभु ! इस भेदको प्रकाशो यह क्या भेद है ? सो तुम सम्पूर्ण भेद भिन्न भिन्न संक्षेपसे समझाकर कहो ? जो मेरे मनका सन्देह दूर हो ? जब इसप्रकार बलदेवजीने श्रीकृष्णसे कहा तब श्रीकृष्णने सब वृत्तान्त समझाकर कहा कि, हे भैया ! तुमको आज सुधि हुई है, जब ब्रह्माको मोह हुवा और बछरे और बालकोंको चुराकर लेगया तब मैंने बालक और बछरोंक

वैसाही रूप धारण किया और उनके कुटुम्बियोंको क्लेश न होने दिया. इस प्रकार श्रीकृष्णके कहनेसे बलदेवजीने सब भेद जाना ॥३९॥ देखो यहां तो एकवर्ष बीत गया, परन्तु ब्रह्माका एक पल ही बीता था तब ब्रह्माने फिर आनकर देखा तो पहिले केसी नाईं बछरे और बालकोंको संगलिये श्रीवृन्दावनविहारी नये नये ढंगके खेल खेल रहेहैं ॥४०॥ यह अद्भुत कौतुक देख ब्रह्माजी अपने मनमें विचार करने लगे कि, गोकुलमें जितने बछरे और बालक हैं वह सब मेरी मायारूपी शयनमें पडे सोरहे हैं और अभीतक उठे नहीं ॥ ४१ ॥ फिर यह मेरी मायासे अलग जो ग्वालबाल और बछरे चररहे हैं और अनेक प्रकारके विहार कर रहेहैं,सो यह यहां कैसे आगये ! जितने मैं हरकर लेगयाहूं उतनेही उसीस्थानपर यहॉ वर्षदिनसे भगवान्‌के संग विहार कररहेहैं ॥४२॥ आपही मोहित हो ब्रह्माजी बहुत देरतक विचार करते रहे कि, इनमें कौनसे बालक और बछरे सत्यहैं और कौनसे

तावदेत्यात्मभूरात्ममानेन त्रुट्यनेहसा ॥ पुरोवदब्दं क्रीडंतं ददृशे सकलं हरिम् ॥४०॥ यावंतो गोकुले बालाः सवत्साः सर्व एव हि ॥ मायाशये शयाना मे नाद्यापि पुनरुत्थिताः ॥४१॥ इत एतेऽत्र कुत्रत्या मन्मायामोहितेतरे ॥ तावंत एव तत्राब्दं क्रीडंतो विष्णुना समम् ॥ ४२ ॥ एवमेतेषु भेदेषु चिरं ध्यात्वा स आत्मनि ॥ सत्याः के कतरे नेति ज्ञातुं नेष्टे कथंचन ॥ ४३ ॥ एवं संमोहयन्विष्णुं विमोहं विश्वमोहनम् ॥ स्वयैव माययाऽजोऽपि स्वयमेव विमोहितः ॥ ४४ ॥ ताभ्यां तमोवन्नैहारं खद्योतार्चिरिवाहनि ॥ महतीतरमायैश्यं निहंत्यात्मनि युंजतः ॥ ४५ ॥

असत्य हैं ? मैं जो हरकर लेगया वे सत्य हैं वा यह जो ब्रजविहारीके संग विहार कर रहेहैं ये सत्य हैं, दोनों एकसे दिखाई देतेहैं, क्या करूं मैं किसी प्रकार इस भेदको नहीं जानसक्ता ॥ ४३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि,हेराजन् ! कभी वनमें कभी ब्रह्मलोकमें एक वर्षतक चकईके समान ब्रह्मा दिन रात घूमते फि ! देखो ! इस प्रकार ब्रह्माजी विश्वके मोह करनेवाले और आप मोहरहित विष्णुभगवान्‌को अपनी मायासे मोहित करना चाहते थे परन्तु आपही मोहित होगये ॥ ४४ ॥ जैसे अँधेरी रातमें कुहर अन्धकारसे अपना पृथक् आवरण नहीं करसक्ता. क्योंकि उसी अन्धकारमें आप भी लय होजाता है. जैसे दिनमें खद्योत ( पटबीजना ) अपना प्रकाश पृथक् नहीं कर सक्ता, ऐसेही ऐश्वर्यवान् पुरुषोंपर कोई साधारण पुरुष अपनी माया करना चाहै तो उस अधमकी माया उत्तमपुरुषका कुछभी नहीं करसक्ती, बरन् चलाने

वालेहीकी सामर्थ्यका विनाश करतीहै ॥ ४५॥ देखो ! ब्रह्माके देखतेही देखते क्षणमात्रमें और एक अद्भुत आश्चर्य हुआ. सब बछरे और बालक मेघवत् श्यामवर्ण, पीताम्बर पहिरे ॥ ४६ ॥ चतुर्भुजरूप धारे, हाथमें शंख, चक्र, गदा, पद्म, लिये मस्तकपर किरीट, मुकुट, धारण किये, कानोंमें कुण्डल विराजमान, कण्ठमें मोतियोंके हार और वनमाला पहिरे ॥ ४७ ॥ श्रीवत्सकी कान्तिसे शोभायमान भुजाओंमें भुजबन्द पहिरे रत्नजटित शंखके समान तीन रेखावाले कंकण करमें धारण किये नूपुर, कटक कमरमें तगड़ी और मुन्दरियोंके धारण करनेसे शोभायमान ॥ ४८ ॥ बडे पुण्यवान् सज्जनोंसे समर्पण की हुई तुलसीकी नवीन और कोमल मालाओंसे शिरसे पाँवोंतक परिपूर्ण ॥ ४९ ॥

तावत्सर्वे वत्सपालाः पश्यतोऽजस्य तत्क्षणात् ॥ व्यदृश्यंत घनश्यामाः पीतकौशेयवाससः ॥ ४६ ॥ चतुर्भुजाः शंखचक्रगदाराजीवपाणयः ॥ किरीटिनः कुण्डलिनो हारिणो वनमालिनः ॥ ४७ ॥ श्रीवत्सांगददोरत्नकंबुकंकणपाणयः ॥ नूपुरैः कटकैर्भाताः कटिसूत्रांगुलीयकैः ॥ ४८ ॥ आंघ्रिमस्तकमापूर्णास्तुलसीनवदामभिः ॥ कोमलैः सर्वगात्रेषु भूरिपुण्यवदर्पितैः ॥ ४९ ॥ चंद्रिकाविशदस्मेरैः सारुणापांगवीक्षितैः ॥ स्वकार्थानामिव रजस्सत्त्वाभ्यां स्रष्टपालकाः ॥५०॥ आत्मादिस्तंबपर्यन्तैर्मूर्तिमद्भिश्चराचरैः ॥ नृत्यगीताद्यनेकार्हैः पृथक्पृथगुपासिताः ॥ ५१ ॥ अणिमाद्यैर्महिमभिरजाद्याभिर्विभूतिभिः ॥ चतुर्विंशतिभिस्तत्त्वैः परीता महदादिः ॥ ५२ ॥ कालस्वभावसंस्कारकामकर्मगुणादिभिः ॥ स्वमहिध्वस्तमहिभिर्मूर्तिमद्भिरुपासिताः ॥ ५३ ॥

चन्द्रिकाकी सदृश स्वच्छ मन्दहास्यसे मानो अपने दासोंको सत्त्वगुणसे पालन करते और अरुणाईयुक्त कटाक्षभरी चितवनसे अपने भक्तोंके मनोरथोंको मानो रजोगुणसे उत्पन्न करते विदित होतेथे ॥ ५० ॥ ब्रह्मासे आदि लेके तृणपर्यन्त स्थावर जंगम समस्त प्राणी मूर्तिमान् होकर एक एक बछरेके सन्मुख नाच और गान आदिक अनेक अनेक प्रकारसे उनकी पूजा और शिष्टाचार करते थे ॥ ५१ ॥ और अणिमादिक अष्ट सिद्धि, मायासे लेकर महदादिक विभूति चौबीस तत्त्व, चारों ओर देदीप्यमान थे ॥ ५२ ॥ काल, स्वभाव, संस्कार, काम, कर्म, सत्त्वगुण, रजोगुण

तमोगुण यह रूप धारण कर प्रत्येककी सेवा करते थे. इन सबकी स्वतंत्रता श्रीकृष्णचन्द्रकी महिमाके आगे नष्ट होगई थी॥५३॥ सत्यज्ञानरूप आनन्दमात्र एकरस जो ब्रह्ममूर्तिवाले तथा जिनकी चक्षु आत्मज्ञान हैं ऐसे महात्मा पुरुषभी जिनकी महिमाके माहात्म्यको नहीं जान सक्ते, ऐसा रूप ब्रह्माजीने सबका देखा ॥ ५४ ॥ इस प्रकार ब्रह्माजीने एक साथ समस्त बछरे और बालकोंको परब्रह्ममय देखा जिसपर ब्रह्मकी कान्तिसे सम्पूर्ण स्थावर, जंगम और यह विश्व प्रकाशमान होरहा है ॥ ५५ ॥ उसके पीछे फिर बड़े आश्चर्यसे ब्रह्माजीकी सब इंद्रियें शिथिल होगईं और उनके तेजसे ब्रह्माजी चुप होगये जैसे ग्रामकी रक्षा करनेवाली पुतलीके आगे चार मुखकी सुवर्णकी प्रतिमा खड़ी होय इस प्रकार खडा हुआ ॥ ५६ ॥ इस प्रकार सरस्वतीके स्वामी तर्कना रहित, स्वप्रकाश सुखनिधान प्रकृतिसे परे और ब्रह्मसे पृथक् वस्तुके मिथ्या जिनका

सत्यज्ञानानंतानंदमात्रैकरसमूर्तयः ॥ अस्पृष्टभूरिमाहात्म्या अपि ह्युपनिषद्दृशाम् ॥ ५४ ॥ एवं सकृद्ददर्शाजः परब्रह्मात्मनोऽखिलान् ॥ यस्य भासा सर्वमिदं विभाति सचराचरम् ॥ ५५ ॥ ततोऽतिकुतुकोद्वृत्तस्तिमितैकादशद्रियः ॥ तद्धाम्नाऽभूदजस्तूष्णीं पूर्देव्यंतीव पुत्तिका ॥ ५६ ॥ इतीरेशेऽतर्क्ये निजमहिमनि स्वप्रमितिके परत्राजातोऽतन्निरसनमुखब्रह्मकमितौ ॥ अनीशेऽपि द्रष्टुं किमिदमिति वा मुह्यति सति चच्छादाजो ज्ञात्वा सपदि परमोऽजाजवनिकाम् ॥ ५७ ॥ ततोऽर्वाक् प्रतिलब्धाक्षः कः परेतवदुत्थितः ॥ कृच्छ्रादुन्मील्य वै दृष्टीराचष्टेदं सहात्मना ॥ ५८ ॥ सपद्येवाभितः पश्यन्दिशोऽपश्यत्पुरः स्थितम् ॥ वृन्दावनं जनाजीव्यद्रुमाकीर्णं समाप्रियम् ॥ ५९ ॥ यत्र नसर्गदुर्वैराः सहासन्नृमृगादयः ॥ मित्राणीवाऽजितावासद्रुतरुट्तर्षकादिकम् ॥ ६० ॥

ज्ञान प्रतिपादन करनेवाले उपनिषदोंसे होसक्ता है उस अलौकिक रूपको देखकर और उस महिमाको विचार कर यह क्या है ऐसे शोचतेहुए ब्रह्मा जो मोहित होगये और उनकी अवलोकन करनेकी शक्ति भी जाती रही. तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने ब्रह्माजीकी यह दशा देखकर मायाका आवरण उनके हृदयसे दूर कर दिया ॥ ५७ ॥ तब तो ब्रह्माजीकी सब इंद्रियें चैतन्य होगईं जैसे मृतक पुरुष जी उठै है ऐसे बड़े कष्टसे नेत्रोंको खोलकर अपनी आत्मासहित ब्रह्माजीने जगत्को देखा ॥ ५८ ॥ जब ब्रह्माजीने चारों ओरको दृष्टि उठाकर देखा तो सन्मुखही चारों ओर प्रियपदार्थोंसे परिपूर्ण और मनुष्योंकी जीविकाके लिये वृक्षोंसे भरापुरा वृन्दावन है ॥ ५९ ॥ जिस वृन्दावनमें स्वाभाविक वैर करनेवाले सिंह

मृग और मनुष्य परस्पर परममित्रके समान रहते हैं, श्रीवृन्दावनविहारीके संग रहनेसे सब प्राणियोंका क्रोध और तृष्णा दूर होगई है ॥ ६० ॥ उस वृन्दावनमे गोपालवंशके बालकपनका आचरण करनेवाले अनन्त अगाध ज्ञानस्वरूप बछरे और ग्वालबालोंको पहिलेकी समान ढूंढते फिरते थे और हाथमें दहीभातका ग्रास लिये अद्वितीय परब्रह्म श्रीकृष्णचन्द्र मुरलीमनोहरका दर्शन ब्रह्माको हुआ ॥ ६१ ॥ इसप्रकार वृन्दावन विहारी भक्तहितकारी श्रीकृष्णचन्द्रको देख उसी समय ब्रह्माजी अपने वाहन हंससे नीचे उतर कञ्चनके दण्डकी तुल्य अपनी देहसे साष्टांगकर चारों मुकुटोंका अग्रभाग चरणारविन्दोंसे लगाय दण्डवत् कर आनन्दरूप आंसुओंके जलसे श्रीकृष्णका अभिषेक किया ॥ ६२ ॥ प्रथम जो भगवान्की अद्भुत महिमा देखी थी उसको वारंवार स्मरण कर करके श्रीगोविन्द भगवान्के चरणारविन्दोंमेंसे उठे और फिर गिरपड़े इस प्रकार

**तत्रोद्वहत्पशुपवंशशिशुत्वनाट्यं ब्रह्माद्वयं परमनंतमगाधबोधम् ॥ वत्सान्सखीनिव पुरः परितो विचिन्वदेकं सपा णिकवलं परमेष्ठ्यचष्ट ॥ ६१ ॥ दृष्ट्वा त्वरेण निजधोरणतोऽवतीर्य पृथ्व्यां वपुः कनकदंडमिवातिपात्य ॥ स्पृष्ट्वा चतुर्मु कुटकोटिभिरंघ्रियुग्मं नत्वा मुदश्रुसुजलैरकृताभिषेकम् ॥ ६२ ॥ उत्थायोत्थाय कृष्णस्य चिरस्य पादयोः पतन् ॥ आस्ते महित्वं प्राग्दृष्टं स्मृत्वास्मृत्वा पुनःपुनः ॥ ६३ ॥ शनैरथोत्थाय विमृज्य लोचने मुकुंदमुद्वीक्ष्य विनम्रकंधरः ॥ कृतांजलिः प्रश्रयवान्समाहितः सवेपथुर्गद्गदयैलतेलया ॥ ६४ ॥ इति श्रीभाग० म० दशम० पू० ब्रह्ममोहनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ नौमीड्य तेऽभ्रवपुषे तडिदंबराय गुंजावतंसपरिपिच्छलसन्मुखाय ॥ वन्यस्रजे कवलवेत्रविषाणवेणुलक्ष्मश्रिये मृदुपदे पशुपांगजाय ॥ १ ॥**

वडी देरतक ब्रह्मा पाओंमें पडेरहे ॥ ६३ ॥ फिर पीछे कुछ कालोपरान्त सहज सहजमें उठ आंसू पोंछ भगवान्की ओर निहार लज्जाके मारे नीची नार कर हाथ जोड शरीर कम्पायमान मुखसे कुछ कुछ अक्षर निकले इसप्रकार गद्गद वाणीसे ब्रह्माजी स्तुति करनेलगे कि, हे नाथ ! ॥ ६४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां ब्रह्ममोहवर्णनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ दोहा–चौदहमें हरिके चरित, अद्भुत अलख लखाय । हरि अस्तुति अज ज्यों करी कहौं कथा सो गाय ॥ १ ॥ ब्रह्माजी बोले कि, हे स्तुति करने योग्य ! श्यामघटाकी समान तुम्हारा शरीर, विजलीसम पीताम्बर धारण किये, गुंजाओंके कर्णभूषण, मयूरपुच्छके मुकुटसे शोभायमान मस्तक, कण्ठमें वनमाल पहिरे, दहीभातका

हे अच्युत ! हे अखंडरूप ! मैंने रजोगुणसे उत्पन्न होनेके कारण आपके स्वरूपको नहीं जाना आपसे भिन्नहीं भगवान्‌को जाना मै अजन्मा जगत्‌का कर्ता हूं इस अभिमानसे अंधा होरहाहूं आप मेरे स्वामी हो मुझे अपना दास जानकर कृपा करिये. क्योंकि मैं आपकी कृपाके योग्य हूं ॥ १० ॥ यदि आप मुझको ब्रह्मांडका नाम कहो तो हे भगवन् ! माया, महत्तत्त्व, अहंकार, आकाश, पवन, अग्नि, जल और पृथ्वीसे बने ब्रह्मांडमें सात विला दिकी देह वाला मैं कहां और आपके रोमकूपरूप झरोखोंमें ऐसे अनंत ब्रह्मांडरूप परमाणु घूमते फिरते रहते हैं, ऐसी आपकी अद्भुत महिमा कहां ? मुझमें और आपमें बड़ा अंतर है, इसलिये मुझको अत्यन्त तुच्छ जानकर मुझपर अनुग्रह कीजिये और यह भी समझना चाहिये कि, यह ब्रह्मा यद्यपि और लोकका अधिष्ठाता है तो भी हमारा अनुचरही है ॥ ११ ॥ हे अधोक्षज ( इन्द्रियोंसे जाननेमें न आवे ) जो अनजान बालक अपनी

अतः क्षमस्वाच्युत मे रजोभुवो ह्यजानतस्त्वत्पृथगीशमानिनः ॥ अजावलेपांधतमोंधचक्षुष एषोऽनुकंप्यो मयि नाथवा निति॥१०॥ काहं तमोमहदहंखचराग्निवार्भूसंवेष्टितांडघटसप्तवितस्तिकायः ॥क्वेदृग्विधाऽविगणितांडपराणुचर्या वाताध्व रोमविवरस्य च ते महित्वम् ॥ ११ ॥ उत्क्षेपणं गर्भगतस्य पादयोः किं कल्पते मातुरधोक्षजागसे ॥ किमस्तिनास्तिव्य पदेशभूषितं तवास्ति कुक्षेः कियदप्यनंतः ॥ १२ ॥ जगत्रयांतोदधिसंप्लवोदे नारायणस्योदरनाभिनालात् ॥ विनिर्गतो ऽजस्त्विति वाङ् न वै मृषा किं त्वीश्वर त्वन्न विनिर्गतोऽस्मि ॥ १३ ॥

माताकी गोदमें बैठकर पॉव उछाले अथवा लात मारे तो क्या माता उसको अपराधी माने ?" कोई कहै कि ब्रह्माने श्रीकृष्णको माता कैसे कहा ब्रह्माने श्रीकृष्णको माता इस प्रकार कहा" कि स्थूल सूक्ष्म कार्य कारणरूप सम्पूर्ण विश्व आपके उदरमें विद्यमान है जो शब्दसे कहनेमें नहीं आता जब सब विश्व आपके उदरमें ठहरा, तो विश्वमें रहनेसे मैंभी आपके उदरमें हुवा, इसलिये मुझे अपना पुत्र समझकर मेरा अपराध क्षमा करो ॥ १२ ॥ हे नारायण ! प्रलयकालमें जब भूर्लोक, भुवर्लोक स्वर्लोक इन तीनों लोकोंका नाश हो जाता है तब चारों ओरसे समुद्रका जल उमड़े है, उस जलके भीतर नारायणकी नाभिसे एक कमल उपजे है, उस कमलनालसे ब्रह्मा उत्पन्न होता है, क्या यह बात झूंठ है ? क्या यह देववाणी नहीं है ? क्या मैं आपसे उत्पन्न नहीं हूं ? क्या तो कह दो यह बात झूंठ है और जो कहो कि झूंठ नहीं है तो मैं आपका पुत्रही हूं तो मेरा अपराध सब

प्रकारसे क्षमा करना चाहिये ॥ १३ ॥ क्या तुम नारायण नहीं हो ? नहीं ! तुमही नारायण हो और तुमहीं सम्पूर्ण देहधारियोंके आत्मा हो हे अधीश ! सबके प्रेरणा करनेवाले समस्त लोकोंको साक्षात् देखोहो. नार जो जीवसमूह और जल जो आपका अयन (वास, आश्रय) है, इस लिये नारायण नाम आपका प्रसिद्ध है सो आपकी मूर्ति है और जो विचार करके देखिये तो यह भी सत्य नहींहै क्योंकि मुझको सब मायारूपही जान पडते हो ॥ १४ ॥ हे जगदीश्वर ! जगत्का आश्रयभूत आपका रूप जलके भीतर सत्य है तो जिस समय मैंने कमलनालके भीतर बैठकर सौ ( १०० ) वर्षतक आपको ढूंढ़ा तब आप क्यों नही दिखाई दिये ? और हृदयमें भी क्यों नहीं प्रगट हुए फिर तप करनेसे तुरंतही क्यों आपका रूप दिखाई दिया ? इसलिये यह सब आपकी मायाही है, तुम्हारी मूर्तिमें किसी देश कालका परिच्छेद नहीं बनसक्ता ॥ १५ ॥ हे मायाके करनहारे

**नारायणस्त्वं न हि सर्वदेहिनामात्माऽस्यधीशोऽखिललोकसाक्षी ॥ नारायणोऽङ्गं नरभूजलायनात्तच्चापि सत्यं न तवैव माया ॥ १४ ॥ तच्चेज्जलस्थं तव सज्जगद्वपुः किं मे न दृष्टं भगवंस्तदैव ॥ किं वा सुदृष्टं हृदि मे तदैव किन्नो सपद्येव पुनर्व्यदर्शि ॥ १५ ॥ अत्रैव मायाधमनाऽवतारे ह्यस्य प्रपंचस्य बहिः स्फुटस्य ॥ कृत्स्नस्य चांतर्जठरे जनन्या मायात्वमेव प्रकटीकृतं ते ॥ १६ ॥ यस्य कुक्षाविदं सर्वं सात्मं भाति यथा तथा ॥ तत्त्वय्यपीह तत्सर्वं किमिदं मायया विना ॥ १७ ॥ अद्यैव त्वदृतेऽस्य किं मम न ते मायात्वमादर्शितमेकोऽसि प्रथमं ततो व्रजसुहृद्वत्साः समस्ता अपि ॥ तावंतोऽसि चतुर्भुजास्तदखिलैः साकं मयोपासितास्तावंत्येव जगंत्यभूस्तदमितं ब्रह्माद्वयं शिष्यते ॥ १८ ॥**

बाहर भीतर समस्त विश्वके प्रकाश करनेवाले यदि यह जलादि प्रपञ्च तुमसे पृथक् होय तो इससे तुम्हारा परिच्छेद होना सम्भवहै परंतु यह मायासे उत्पन्न है यह बात आपने इस अवतारमें यशोदा मैयाको अपने उदरमें सम्पूर्ण ब्रह्माण्डको दिखाकर प्रत्यक्ष कर दिया, इससे यह प्रपञ्च मायाहीका कियाहुवाहै ॥ १६ ॥ जिस प्रकार आपके उदरके भीतर आप समेत यह विश्व प्रकाशमानहै और तुम्हारे साथ इसका प्रकाश होना मायाके विनाही बनसक्ता है जो बाहरके जगत्का तुममें प्रतिबिम्ब पडे तो यह बाहरकी वस्तु उलटी दीखनी चाहिये और यदि आपको दर्पणस्थानमें माना जाय तो आपका दर्शन उसमें नहीं होना चाहिये, इस कारण यह सब मायाही है ॥ १७ ॥ केवल आपके विना यह सब संसार मायारूप है,

क्या यह मायाही दिखाई है ? क्योंकि, प्रथम आप अकेले थे, पीछे सम्पूर्ण व्रजके बछरे और ग्वालरूप हो गये, फिर कुछ कालोपरान्त सबके सब चतुर्भुजरूप होगये, फिर एक एक रूपके आगे मैं ( ब्रह्मा ) शिव, इन्द्र सहस्रों दृष्टि आये और एक एकने एक एक रूपकी स्तुति करी फिर आप ब्रह्मरूप होगये, फिर पीछे प्रणाम करनेमें भी नहीं आये, इस प्रकार अद्वितीय ब्रह्मरूप अवशेष रहगये ॥१८॥ सर्वव्यापक आपके स्वरूपको मायामें स्थित हुये जो प्राणी नहीं जानते हैं उन पुरुषोंके ऊपर मायाको फैलाकर स्वतंत्रतासे आप प्रकाशो हो जगत्के उत्पन्न करनेके समय ब्रह्माका रूप धारण करलेते हो, पालनके समय विष्णुरूप धारण करलेते हो और संहारके समय तीन नेत्रवाले रुद्ररूप बन जाते हो ॥१९॥ हे ईश ! हे प्रभु ! हे जन्मरहित विधाता ! देवता, ऋषीश्वर, मनुष्य, पशु, पक्षी, और जलके जीवोंमें आप साधु लोगोंपर कृपा करनेके लिये और दुष्टोंके

अजानतां त्वत्पदवीमनात्मन्यात्मात्मना भासि वितत्य मायाम्॥सृष्टाविवाहं जगतो विधान इव त्वमेषोंत इव त्रिनेत्रः ॥१९॥ सुरेष्वृषिष्वीश तथैव नृष्वपि तिर्यक्षु यादस्स्वपि तेऽजनस्य॥जन्माऽसतां दुर्मदनिग्रहाय प्रभो विधातः सदनुग्रहाय च ॥ २० ॥ कोवेत्ति भूमन्भगवन्परात्मन्योगेश्वरोतीर्भवतस्त्रिलोक्याम् ॥ क्व वा कथं वा कति वा कदेति विस्तारयन्क्रीडसि योगमायाम् ॥ २१ ॥ तस्मादिदं जगदशेषमसत्स्वरूपं स्वप्नाभमस्तधिषणं पुरुदुःखदुःखम् ॥ त्वय्येव नित्यसुखबोधतनावनंते माया त उद्यदपि यत्सदिवावभाति ॥ २२ ॥ एकस्त्वमात्मा पुरुषः पुराणः सत्यः स्वयं ज्योतिरनंत आद्यः ॥ नित्योऽक्षरोऽजस्रसुखो निरंजनः पूर्णोऽद्वयो मुक्त उपाधितोऽमृतः ॥ २३ ॥

अभिमान हरनेके लिये जन्म लेते हो ॥२०॥ हेव्यापक ! हेभगवन् ! हेपरमात्मन् ! हेयोगेश्वर ! आप जो अपनी योगमायाको विस्तार करके जिस समय विहार करते हो उन लीलाओंको त्रिलोकीमें कौन जाननेवाला है ? कि कहाँ हैं, कैसी हैं, कौन हैं और कितनी हैं ॥ २१ ॥ इस लिये यह मिथ्या स्वरूप स्वप्नकी समान प्रकाशमान दुःखरूप सब संसार केवल आपके नित्यसुख चैतन्यमय अनन्तस्वरूपमें मायासे उत्पन्न होनेके कारण नित्यसुख और चैतन्यस्वरूपके समान भासै है परन्तु वास्तविकतासे असत्स्वरूप, स्वप्नतुल्य प्रतिभास रहित, कष्टसेभी अधिक कष्टरूप मानो कष्टमयही है ॥ २२ ॥ केवल सत्यस्वरूप तो एक आपही हो, क्योंकि आत्मा हो जो कुछ दृष्टिगोचर होता है, जहाँतक मन जाता है

इसलिये सत्य है आपमें कोई विकार नहीं इसलिये सत्यस्वरूप हो आप सबके कारण स्वरूप हो, सबके व्यापक
वह सब मायाहै, आत्मा दृश्य नहीं. इसलिये सत्य है आपमें कोई विकार नहीं इसलिये आपका कभी विनाश नहीं होता, तुम अनंत और होनेसे पुरुष कहलाते हो तुम सदा पूर्ण हो, नित्य सुखस्वरूप हो अक्षर हो अमृतहो, इसलिये ज्ञानके साधनसे आपकी प्राप्ति नहीं होती, अद्वैत हो इसलिये आपके देश कालका परिच्छेद नहीं, आप स्वयंप्रकाश उपाधिरहित असंग हो, इसलिये आप सदा आप निरञ्जन हो, इसलिये आपके स्वरूपमें किसी प्रकारका संस्कार भी नहीं है, आप नित्यमुक्तरूप हो अमृत हो ॥ २३ ॥ इसलिये आप सदा आत्मारूप हो और समस्त जीवोंके आत्मा हो, जिन पुरुषोने सूर्यरूप गुरुसे उपनिषद्के ज्ञानरूप नेत्र प्राप्त किये हैं वह महात्मा आत्माहीसे आपका दर्शन करके संसारसागरके पार हो जाते हैं ॥ २४ ॥ जबतक प्राणी आपके आत्मस्वरूपको आत्मरूप नहीं जानते तबतक उनको अज्ञानसे यह

गुर्वर्कलब्धोपनिषत्सु चक्षुषा ये ते तरंतीव भवान्तृतां
एवंविधं त्वां सकलात्मनामपि स्वात्मानमात्मात्मतया विचक्षते ॥ ज्ञानेन भूयोऽपि च तत्प्रलीयते
बुधिम् ॥ २४ ॥ अत्मानमेवात्मतयाऽविजानतां तेनैव जातं निखिलं प्रपंचितम् ॥ अजस्रचित्या
रज्ज्वामहेर्भोगभवाभवौ यथा ॥ २५ ॥ अज्ञानसंज्ञौ भवबंधमोक्षौ द्वौ नाम नान्यौ स्त ऋतज्ञभावात् ॥ आत्मा पुनर्बहिर्मृग्य
त्मनि केवले परे विचार्यमाणे तरणाविवाहनी ॥२६॥ त्वामात्मानं परं मत्वा परमात्मानमेव च ॥
अहोऽज्ञजनताऽज्ञता ॥ २७ ॥

सम्पूर्ण प्रपञ्च प्रगट भासता रहता है और वही प्रपञ्च आत्मरूपको जाननेसे लय होजाताहै, जबतक अज्ञान है तबतक रज्जु सर्परूप भासे है; जब ज्ञान होजाता है तबरज्जु रज्जुही जाननेमें आतीहैं, अज्ञानसे रज्जुमें सर्प जानना अध्यासहै और ज्ञानसे रज्जुही जानना अपवादहै ॥२५॥ संसारमें बन्धन और मोक्ष केवल अज्ञानसे हैं सत्य ज्ञानरूप आत्मासे भिन्न नहीं है निरन्तर चैतन्यरूप आत्मा परमेश्वर आपही हो ऐसा विचार करनेसे आत्मामें अज्ञान वा बन्धन कुछ भी नहीं है. जैसे सूर्यके सन्मुख रात दिन नही है, सदा प्रकाशही रहताहै ॥ २६ ॥ आत्मस्वरूप परब्रह्म आपको देह मानकर और देहादिकको आत्म मानकर यही खोयेहुए आत्मरूपी पदार्थको बाहर खोजना देखो ! यह मूर्खोंकी कैसी मूर्खता है, क्योंकि घरकी

खोई वस्तु कोई वनमें खोजने नहीं जाता ॥ २७॥ विना जाने झूँठ भी सत्यहीकी समान विदित होता है इस बातपर एक दृष्टान्त है ॥ * हे अनन्त ! ज्ञानीपुरुष तो इस देहमेंही आपको खोजते हैं, "यह भी आत्मा नहीं यह भी आत्मा नहीं" ऐसे जड़ पदार्थोंका त्याग करते हैं, क्योंकि

अंतर्भवेऽनंत भवंतमेव ह्यतत्त्यजंतो मृगयंति संतः ॥ असंतमप्यंत्यहिमंतरेण संतं गुणं तं किमु यंति संतः ॥ २८ ॥

अपने निकट यद्यपि सर्प नहीं भी है परन्तु उसका निषेध किये विना सत्य रज्जु जाननेका ज्ञान नहीं होता सर्पके निषेध होनेके उपरान्त रज्जु

* दृष्टांत–किसी राजाके यहाँ एक कुपठ (बे पढा) पुरोहित था परन्तु बोलचालमें महाधूर्त और पाखण्डी था, उसने राजाको " शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम् । प्रसन्नवदनं ध्यायेत्सर्वविघ्नोपशान्तये " इस श्लोकके अर्थ दहीवडेके बतला रक्खे थे कि, दही सफेद उसमें लिपटा होय है वही शुक्ल वस्त्र है और वेष्टीति विष्णु विशेष लिपटा होनेसे विष्णुहै, गोल गोल चन्द्रमाके समान मुख है और चतुर्भुजम् अर्थात् चतुर पुरुषोंके भोजन योग्य है ध्यान करतेही प्रसन्न मुख होजाता है और भोजन करनेसे सब विघ्न शात हो जाते हैं. राजा इस श्लोकके यह अर्थ सत्य समझकर और उसको महात्मा जानकर उसका बडा आदर सन्मान करता था, जो विद्वान् आवे, राजा उसीसे उस श्लोकका अर्थ बूझै, सब पंडित लोग विष्णु भगवान्हीका अर्थ करै, राजा कहै यह अर्थ इस श्लोकका नहीं इसी प्रकार अनेक पंडितोंका तिरस्कार होता था, तब एक पंडित और आये उन्होंने रुपयेका अर्थ किया, देखो ! यह रुपया श्वेतवर्णहै और चार चौअन्नी जो हैं यही उसकी चार भुजा हैं देखतेही मुख प्रसन्न होजाताहै और सब विघ्नोंका शात करनेवालाहै, इस अर्थको सुनकर राजाने कहा और पंडितोंसे तुम अच्छे हो दशांश पारितोषिकके योग्य हो, परन्तु सत्य अर्थ इसका आपभी नहीं जानते, उस महात्मा पंडितने विचारा कि, यह राजा किसी मूर्खका बहँकाया हुवाहै और यह राजा भी मूर्खहै, यह महात्मा पंडित राजाके पुरोहितके घर जाने लगे और उनसे बडी मित्रता करली और मिसरानीकोभी एक बडी चिकनपटकी तीयल बनादी और आभूषण भी अनेक अनेक प्रकारके बनादिये और अत्यन्त प्रेमसे उनकी सेवा करने लगे और दिन रात माताही माता कहते मुख सूखे । एक दिन उस ब्राह्मणीने कहा कि, इतने दिनोंसे तू हमारे यहा रहताहै तैंने कुछ अपना अभिप्राय नहीं कहा कि, तेरा क्या मनोरथहै ? ब्राह्मण बोला कि हे माता ! मेरा तो नाम न लेना परन्तु ( शुक्लाम्बर ) इस श्लोकका अर्थ अपने पतिसे बूझदो तो बहुत अच्छा है, वह बोली आजही लो, जैसे पुरोहितजी घर आये उसी समय बूझा कि, हे स्वामिन ( शुक्लाम्बर ) इस श्लोकका क्या अर्थ है ? परन्तु पुरोहितजीने बहुतेरी तीन पाचकी "नारि विवश नर सकल गुसाईं । नाचहिं नट मर्कट की नाईं" मिसराणीने एक न मानी निदान बतानाही पडा, मिसराणीने अगले दिन उन महात्माजीको बतादिया, महात्माजी अच्छे वस्त्र पहन काँखमें पोथी दबा, राजाकी सभामें गये और बडी धूमधामके साथ राजाको उस श्लोकका वही दहीवडेवाला अर्थ सुनाया, राजा सुनकर बहुत प्रसन्न हुए और कहा तुम बडे विद्वान् हो, हमारे पास रहा करो और बहुत कुछ धन भी उनको दिया, पुरोहितजी इस बातको सुनकर शून्य होगये और अपने मनमें कहनेलगे कि, परमेश्वरने आज हमारी आजीविका यहाँसे बन्द करदी और महात्माजीने कहा यह राजा मूर्ख और मूर्खके समीप रहना किसी प्रकार अच्छा नहीं, यातो इसको पढाना चाहिये और जो यह न पढे तो यहाँसे सिधारना अच्छा है, पण्डितजीने राजासे कहा आप कुछ पढा करैं तो अच्छा है, राजाने स्वीकार किया और पण्डितजीने राजाको पढाना आरम्भ किया, व्याकरणके पढनेसे राजाको पद पदान्तका बोध होगया तो एकदिन उस श्लोकको विचारनेलगा तो कहीं भी दही बडेका अर्थ न पाया, तब राजा चकित हो पण्डितजी–

जाननेमें आती है ॥ २८ ॥ हे देव ! जब ज्ञानसेही मुक्ति हो जाती है तो मुक्तिकी क्यों बड़ाई की. ब्रह्मा कहैं हैं यद्यपि ज्ञान प्राप्त होना बहुत सुगम है
तो आपके चरणारविन्दोंके प्रसादके कणिकाके कणिकाका अनुग्रह जिसपर होगया वही तुम्हरी महिमाके स्वरूपको जानता है और जिसपर

अथापि ते देव पदांबुजद्वयप्रसादलेशानुगृहीत एव हि ॥ जानाति तत्त्वं भगवन्महिम्नो न चान्य एकोऽपि चिरं विचिन्वन् ॥ २९ ॥ तदस्तु मे नाथ स भूरि भागो भवेऽत्र वाऽन्यत्र तु वा तिरश्चाम् ॥ येनाहमेकोऽपि भवज्जनानां भूत्वा निषेवे तव पादपल्लवम् ॥ ३० ॥

तुम्हारे चरणाविन्दोंकी कृपाही नहीं है चाहे वह कितनाही विचार किया करै और वर्षोंतक ढूंढ़ा करे तोभी आपकी महिमाको नहीं जान सक्ता
शुद्धभक्तिसेही आपकी महिमा जानीजाती है ॥ २९ ॥ इस बातपर एक दृष्टान्त है * हे नाथ ! इस ब्रह्माके जन्ममें, अथवा और कोई जन्म होय

—और पुरोहितजीको बुला भेजा और आतेही राजाने उससे क्रोधकरके कहा कि, पुरोहितजी ? तुमने मुझे बड़ा धोखादिया, बताओ इसमें दहीबडेका अर्थ कहा है ? पुरोहितजीके तो छक्के छूट गये, पण्डित जीने कहा मैंनेहीं क्या सबही पण्डितोंने शुद्ध अर्थ किया था, जब आपने क्यों न माना ? तब राजा बोला उस समय मै अज्ञानी था, पंडित बोले विना पढे यह ज्ञान कभी नहीं होता अब ज्ञान होनेसे आप समझे, ऐसेही यह प्राणी मायाके वशमें हो उलटाही समझै है ॥

* दृष्टांत—एक राजानेअपने मन्त्रीसे कहा कोई ऐसी औषधी भी है कि, जिसके खानेसे परमेश्वरका दर्शन होजाय ? मन्त्रीने कहा हमारे दादा परदेशसे साढेतीनलाख रुपैये देकर एक ऐसीही पुडिया लायें हैं सो घर धरी है, राजा बोला मुझको लादो मै खाऊगा मन्त्री अपने घर जाकर चूल्हेकी राखकी पुडिया बाँधलाये और राजासे कहा इलायची, वंशलोचन इसमें मिलाकर शहतमें चाटो, परन्तु इसका पथ्य अवश्य करना और जो पथ्य न करोगे तो औषधि क्या गुण करेगी, विना पथ्य साढेतीनलाख रुपैयेकी औषधि वृथा जायगी विचार देखो जो रोगी पथ्यको करे तो रोगको जीत लेहै और कुपथ्य करे तो रोग औषधिको जीत लेहै इससे पथ्यकी पुडिया खाओ तो मनमें झूँठ मतलाना और झूँठ मनमें लाओगेतो परमेश्वरका दर्शन न होगा, यह कह मन्त्री तो अपने घरको चले गये और प्रात काल होतेही राजाने पुडिया खाई सो औषधि मनमें झूँठ जानपडी सो औषधि धर चित्तको सावधान कर दोघडी पीछे फिर वह औषधि खाई, सो झूँठ फिर आँखों आगे आगया औषधि फिर रखदी, ऐसेही शोच विचारमें तीन पहर बीतगये, कहा अब कल खाँयगे, सन्ध्याको मन्त्री आया उसने बूझा औषधी खाई कि नहीं खाई ? राजा बोला झूँठ तो मनसे हटताही नहीं खांय कैसे ? मन्त्री बोला कि, यही उपाय भगवान्के मिलनेका है जो मनसे सब दुर्वासना निकलगई और मन शुद्ध होगया तब भगवान्का दर्शन होगया और तनक भी अन्तर रहगया तो भगवान् नहीं मिलते ॥

उसमें अथवा पशुपक्षियोंमें जन्म होय तो मैं अपना बड़ा भाग्य मानूंगा जब तुम्हारे व्रजवासियोंमेंसे किसीके चरणारविन्दकी सेवा करूंगा ॥ ३० ॥ देवताके जन्मसे अथवा और किसीके जन्मसे जिसमें आपकी भक्ति होय वही जन्म श्रेष्ठ है, इस प्रकार उत्कण्ठापूर्वक सात श्लोकसे स्तुति करते हैं अहो आश्चर्य ! व्रजकी गाय गोपी धन्यहैं. हे प्रभु ! जिन गोपियोंके स्तनोंका दूधरूप अमृत बछरे बन आपने आनन्दसे पेट भरकर पिया, आपकी तृप्तिके लिये अबतक यज्ञ भी पूर्ण नहीं हुये क्या यज्ञोंमें भी आपका पेट नहीं भरता है ? भगवान्‌के सखाओंकी महिमा किसीके कहनेमें और जान नेमें नहीं आती ॥३१॥ ब्रह्माजी बोले कि, नन्दरायजीके व्रजवासियोंका आश्चर्य रूप अहो भाग्य है परमानन्द पूर्णब्रह्म सनातन जिन व्रजवासियोंका सर्वदा मित्र होरहा है ॥ ३२ है इन व्रजवासियोंके भाग्यकी महिमा कहनेको किसकी सामर्थ्य है, इन्द्रियोंके अधिष्ठाता यज्ञदेवता महादेव बुद्धिके

अहोऽतिधन्या व्रजगोरमण्यः स्तन्यामृतं पीतमतीव ते मुदा ॥ यासां विभो वत्सतरात्मजात्मना यत्तृप्तयेऽद्यापि न चालमध्वराः ॥ ३१ ॥ अहो भाग्यमहो भाग्यं नंदगोपव्रजौकसाम् ॥ यन्मित्रं परमानंदं पूर्णं ब्रह्म सनातनम् ॥ ३२॥ एषां तु भाग्यमहिमाऽच्युत तावदास्तामेकादशैव हि वयं बत भूरिभागाः ॥ एतद्धृषीकचषकैरसकृत्पिबामः शर्वादयोंऽघ्र्युदजमध्वमृतासवं ते ॥ ३३ ॥ तद्भूरिभाग्यमिह जन्म किमप्यटव्यां यद्गोकुलेऽपि कतमांघ्रिरजोभिषेकम् ॥ यज्जीवितं तु निखिलं भगवान्मुकुंदस्त्वद्यापि यत्पदरजः श्रुतिमृग्यमेव ॥ ३४ ॥

अधिष्ठाता में (ब्रह्मा) ऐसे ग्यारह देवता महादेवसे आदि लेकर हम सब बड़ भागी हैं, कोई व्रजवासी इंद्रियरूप दोनोंसे आपके चरणारविन्दका मकरन्द अमृतकी तुल्य मधुर २ पीते हैं, जिस समय व्रजवासी तुम्हारा दर्शन नेत्रोंसे करते हैं, उस समय नेत्रोंका अधिष्ठाता सूर्य कृतार्थ होजाता है और कानोंसे तुम्हारी बात सुनते हैं, तब कानोंके देवता दिशा कृतार्थ होजाती हैं नाकसे तुम्हारा प्रसाद तुलसीपत्र सूंघेंहैं, तब नासिकाके देवता अश्विनीकुमार कृतार्थ होजाते हैं, जब हाथोंसे तुम्हारी सेवा करतेहैं तब हाथोंके देवता कृतार्थ होजातेहैं, इसी प्रकार सब इन्द्रियोंके सेवनसे सब देवता कृतार्थ होजाते हैं, सम्पूर्ण पदार्थोंके सेवा करनेवाले व्रजवासियोंके भाग्यकी महिमा कैसे कही जाय ॥ ३३ ॥ इस लोकमें कदाचित मेरा जन्म होय तो वृन्दावनमें होय उसपरभी गोकुलमें, यह मैं नहीं कहता मनुष्यही योनिमें हो जो चाहे जिस योनिमें हो, परन्तु गोकुलमें हो, तो मैं

पूर्ण भाग्यशाली होऊं और मेरे धन्य भाग्य होयँ तब श्रीकृष्ण बोले कि, हे ब्रह्माजी ! सत्यलोकको छोड़कर यहाँ जन्म लेनेसे तुमको क्या लाभ होगा तब ब्रह्मा बोले, जिस जन्ममें व्रजवासियोंके चरणारविन्दकी रज मेरे मस्तकपर पडेगी वही मुझको परम लाभ होगा, तब श्रीकृष्ण बोले कि, व्रजवासी लोग काहेसे धन्य हैं ! तब ब्रह्मा बोले कि, इन व्रजवासियोंका पूर्ण जीवन व्रज है, क्योंकि जहां श्रीमुकुन्दपरायण हैं जिनके चरणारविन्दकी रजको नित्यप्रति वेद खोजते रहते हैं उस वृन्दावनकी रजका मिलना अहोभाग्य है ॥ ३४ ॥ इन व्रजवासियोंकी कृतार्थताका क्या वर्णन करूं ? जिनकी भक्तिसे तुम भी ऋणीसे होरहे हो ? तब श्रीकृष्णचन्द्र कहैं हैं कि, मैं किस वस्तुके देनेमें असमर्थ हूं ? जो ऋणी रहूं तहाँ ब्रह्माजी बोले कि, हे देव ! जगत्‌में प्रकाशमान समस्त फलरूप तुम हो इसलिये और फल व्रजवासियोंको क्या दोगे ! यह जब विचार करताहूं तब मेरा मन मोहित हो जाताहै, तब श्रीकृष्ण बोले, में अपने आपका ऋणी होजाऊंगा. तब ब्रह्माजी बोले कि, नहीं माताका स्वरूप धर कर पापिनी पूतना आई थी उसको आपनें

एषां घोषनिवासिनामुत भवान्किं देवरातेति नश्चेतो विश्वफलात्फलं त्वदपरं कुत्राप्ययन्मुह्यति ॥
सद्वेषादिव पूतनापि सकुला त्वामेव देवाऽऽपिता यद्धोमार्थसुहृत्प्रियात्मतनयप्राणाशयास्त्वत्कृते ॥ ३५ ॥
तावद्रागादयः स्तेनास्तावत्कारागृहं गृहम् ॥ तावन्मोहोंघ्रिनिगडो यावत्कृष्ण न ते जनाः ॥ ३६ ॥

सर्वस्व अपनपा दिया, तब श्रीकृष्ण बोले व्रजवासियोंको परिवार सहित सर्वस्व और अपनपा दूंगा, तब ब्रह्माजी बोले कि, पूतनाका कुटुम्ब अघासुर बकासुरको आपने सर्वस्व और अपनपा दिया तब कृष्ण बोले कि, मेरे पास तो यही पदार्थ देनेको है तब ब्रह्माजी बोले कि, जिन व्रजवासियोंने धाम, धन, सुहृद्, प्रिय, देह, पुत्र, प्राण और अन्तःकरण आपमें अर्पणकर रक्खा हैं फिर क्या ऐसे व्रजवासियोंको और वैरियोंको क्या बराबरही रक्खोगे ! आप परमेश्वर हैं तो क्याहै ? परन्तु आपके यहां न्याय नहीं कहां बापुरी पूतना ? और कहां परमहितकारी व्रजवासी ! आपको अपनेही मनमें न्याय करना चाहिये ॥३५॥ हे कृष्ण ! जबतक रागादिक चोर इस शरीरमें उपस्थित हैं तबतक घराकारागार (बन्दीखाना) रूप है मोह भी तबहीतक पाओंकी बेडी है जबतक प्राणी तुम्हारे चरणारविन्दकी शरण नहीं आता, आपकी शरण लिये पीछे रागादिक जो चोर हैं

वह भी चोरसे साह होजाते हैं और जो घर हैं वह भी सुन्दर मन्दिर होजाते हैं और सम्पूर्ण मोह दूर हो जाता है ॥ ३६ ॥ हे प्रभो ! तुम संसाररहित हो तो भी संसारमें शरणागत भक्तोंको आनन्द देनेके लिये संसारमें वारम्वार अवतार धारण करो हो ॥ ३७ ॥ हे नाथ ! हे प्रभो ! जो पुरुष आपको जानते हैं वह जानते होंगे, परन्तु में वहुत क्या कहूं । मनसे, वचनसे देहसे, आपका वैभव मेरे जाननेमें किसी प्रकारसे नहीं आसक्ता ? ॥ ३८ ॥ हे कृष्ण ! अब मुझपै अनुग्रह करके मुझको सत्यलोकके जानेकी आज्ञा दीजे, आप सब जानते हो, अर्थात् अपनी अपार महिमा मेरा ज्ञान, बल, पराक्रम, सबके देखनेवाले हो, आपही इस जगत्के अधिष्ठाता हो, मैंने ऐसा ब्रह्मापना छोडा यह जगत् आपहीकी भेंट है ॥ ३९ ॥ हे कृष्ण ! यदुकुलकमलपर स्नेह करनेवाले ( दिवाकरकी सदृश )इसमें सूर्यकी उपमादी है. हे पृथ्वीके देवता ! ब्राह्मण, पशु, समुद्र, इनके वृद्धि करनेवाले

**प्रपंचं निष्प्रपंचोऽपि विडंबयसि भूतले ॥ प्रपन्नजननाऽऽनंदसंदोहं प्रथितुं प्रभो ॥३७ ॥ जानंत एव जानंतु किं बहूक्त्या न मे प्रभो ॥ मनसो वपुषो वाचो वैभवं तव गोचरः ॥ ३८ ॥ अनुजानीहि मां कृष्ण सर्वं त्वं वेत्सि सर्वदृक् ॥ त्वमेव जगतां नाथो जगदेतत्तवार्पितम् ॥ ३९ ॥ श्रीकृष्ण वृष्णिकुलपुष्करजोषदायिन्क्ष्मानिर्जरद्विजपशूदधिवृद्धिकारिन् ॥ उद्धर्म शार्वरहरक्षितिराक्षसध्रुगाकल्पमार्कमर्हन्भगवन्नमस्ते ॥ ४० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यभिष्टूय भूमानं त्रिः परिक्रम्य पादयोः ॥ नत्वाऽभीष्टं जगद्धाता स्वधाम प्रत्यपद्यत ॥ ४१ ॥ ततोनुज्ञाप्य भगवान्स्वभुवं प्रागवस्थितान् ॥ वत्सान्पुलिनमानिन्ये यथापूर्वसखं स्वकम् ॥ ४२ ॥**

( सुधाकरकी समान ) इसमें चन्द्रमाकी उपमा दी. हे पाखण्डरूप अन्धकारके विनाश करनेवाले, इसमें सूर्य और चन्द्रमा दोनोंकी उपमा आई पृथ्वीपर कंसादिक राक्षसोंके मारनेवाले, इसमें फिर सूर्यकी उपमा आई, हे सूर्य ! हे अर्हन् ! सबके पूज्य भगवान् ! अर्थात् छःप्रकारके ऐश्वर्यमे परिपूर्ण तुमको मेरा दण्डवत् है और नमस्कार हैं ॥ ४० इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हेराजा परीक्षित् ! इस प्रकार सर्वव्यापक श्रीकृष्ण चन्द्रकी स्तुति कर, कल्पपर्यन्त तीन प्रदक्षिणादे, चरणारविन्दोंको नमस्कार कर जगत्के विधाता ब्रह्मा अपने ब्रह्मलोकको चलेगये ❀ ॥ ४१ ॥ तब पीछे श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञानुसार बछरे और बालकोंको ले आये, प्रथमकी समान ग्वालमण्डलीको उसी यमुनाकी रेतीमें ले आये जहाँ पहिले

❀ शंका—जब श्रीकृष्णकी स्तुति करके ब्रह्माजी अपने लोकको गये परन्तु श्रीकृष्ण भगवान् ब्रह्मासे क्यों नहीं बोले ? जब स्थानोंपर देवताओंसे भगवान् बोलते हैं और आदर सत्कार करते हैं, फिर यहां भगवान्ने ब्रह्मका निरादर क्यों किया ?

बैठे भोजन कररहेथे और इस भेदको किसीने न जाना यह बात सुनकर राजा परीक्षित्ने श्रीशुकदेवजीसे बूझा कि, इतने दिनतक बालक कैसे यमुनाके किनारेपर बैठे रहे और भोजनपान कुछ न किया ? ॥ ४२ ॥ हे राजन् ! जब अपने प्राणनाथ श्रीकृष्णचन्द्र विना एक वर्ष बीत गया, तो भी भगवान्की मायासे मोहित हुए उन बालकोंको वह समय आधे पलकी समान जान पडा ॥४३॥ भगवान्की मायासे मोहितचित्तवाला पुरुष इस संसारमें क्या क्या नहीं भूलसक्ता ? सो सम्पूर्ण जगत भगवत्की मायासे मोहित होकर बारंबार अपने आत्माको भूल रहाहै ॥४४॥ सब ग्वालबालोंने

एकस्मिन्नपि यातेऽब्दे प्राणेशं चांतरात्मनः ॥ कृष्णमायाहता राजन्क्षणार्धं मेनिरेऽर्भकाः ॥ ४३ ॥ किंकिं न विस्मरंतीह मायामोहितचेतसः ॥ यन्मोहितं जगत्सर्वमभीक्ष्णं विस्मृतात्मकम् ॥ ४४ ॥ ऊचुश्च सुहृदः कृष्णं स्वागतं तेऽतिरंहसा ॥ नैकोऽप्यभोजि कवल एहीतः साधु भुज्यताम् ॥४५॥ ततो हसन्हृषीकेशोऽभ्यवहृत्य सहार्भकैः ॥ दर्शयंश्चर्माऽऽजगरं न्यवर्तत वनाद्व्रजम् ॥ ४६ ॥ बर्हप्रसूननवधातुविचित्रितांगः प्रोद्दामवेणुदलशृंगरवोत्सवाढ्यः ॥ वत्सान्गृणन्ननुगगीतपवित्रकीर्तिर्गोपीदृगुत्सवदृशिः प्रविवेश गोष्ठम् ॥ ४७ ॥ अद्यानेन महाव्यालो यशोदानंदसूनुना ॥ हतोऽविता वयं चास्मादिति बाला व्रजे जगुः ॥ ४८ ॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मन्परोद्भव कृष्णे इयान्प्रेमा कथं भवेत् ॥ यो भूतपूर्वस्तोकेषु स्वोद्भवेष्वपि कथ्यताम् ॥ ४९ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रसे कहा कि, भय्या!तुम तो बहुत शीघ्र आये, हमने तो तुम बिना एक ग्रास भी अभी नहीं खायाथा, अब आओ पहिले शीघ्रतासे भोजन कर लो ॥४५॥सब इन्द्रियोंके प्रेरणा करनेवाले श्रीकृष्णभगवान् बालकोंकी बात सुनकर हँसे और बालकोंकेसंग भोजन करके मार्गमें जो सूखा हुआ अघासुरका देह पडा था उसको दिखाते वनसे लौटकर व्रजमें आये ॥४६॥४७॥ वनसे आनकर सब बालक अपने माता पिताओंसे कहने लगे कि, आज यशोदानंदने वनमें एक बडा भारी सर्प मारा और उससे हमारी रक्षा करी॥४८॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन्!व्रजवासियोंका इतना प्रेम

उत्तर—अपने मुखसे अपनी प्रशंसा करना मूर्खोंका काम है कि मैं ऐसा सज्जन हू, इसलिये श्रीकृष्णचन्द्र पूर्णब्रह्म, सर्व विश्वके नाथ ब्रह्मासे कीहुई स्तुतिको सुनकर लज्जायमानहुये ब्रह्मासे कुछ भी नहीं बोले और विचार किया कि, हमने वृथा ब्रह्माके किये हुये चरित्रको नहीं माना क्योंकि जब ब्रह्मा वत्स बालकोंको हरिकर लेगया था तो हमको ब्रह्माजीकी स्तुति करके लेआना चाहिये था, ऐसे दयालु भगवान् लज्जासे नहीं बोले ॥

श्रीकृष्णमें कैसे हुआ ? जो कि पराया पुत्र था, अपने पुत्रोंमें इतना प्रेम पहिले नहीं था यह बात मुझे समझाकर कहो ॥ ४९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि,हे राजन् ! श्रीकृष्णका नाम सर्वात्माहै, इसलिये श्रीकृष्ण सब प्राणियोंके साक्षात् आत्मा ठहरे,फिर सब प्राणियोंको अपना आत्माही परमप्रिय

**श्रीशुक उवाच ॥ सर्वेषामपि भूतानां नृप स्वात्मैकवल्लभः ॥ इतरेऽपत्यवित्ताद्यास्तद्वल्लभतयैव हि ॥ ५० ॥**

है, इसलिये श्रीकृष्णमें सन्तानसे बढकर अधिक प्रेम था, स्त्री, पुत्र, धन आदिक और जो पदार्थ हैं सो सब आत्माहीके सुखके लियेहैं ❋ ॥५० ॥



---

❋ दृष्टान्त–किसी नगरमें एक ब्राह्मण था, उसके सन्तान नहीं होती थी, प्रथम तो उसने यन्त्रमन्त्रादिकके बहुतसे उपाय किये परन्तु कुछ न हुआ, फिर वैद्यलोगोंकी भी बहुतसी औषधियें की और ज्योतिषियोंने भी अनेक प्रकारके दान पुण्य कराये, परन्तु किसी प्रयत्नसे भी उसने पुत्रका मुख नहीं देखा. एक दिन वह वनमें पूजाके लिये फल फूल लेनेको गया, वहा उसको उदास देखकर एक महात्मा पुरुष उससे बूझने लगे कि, हे ब्राह्मण ! तू क्यों इतना उदास है ? ब्राह्मण बोला कि, हे स्वामिन् ! मेरे सन्तान नहीं इस बातका मुझको बडा क्लेशहै. महात्माने कहा तू सन्तानगोपालका पाठकर तेरे पुत्र होगा. ब्राह्मणने वैसाही किया और भगवत्की कृपासे उसके एक पुत्र उत्पन्न हुआ. जब वह बडा होगया तो साधु सन्तोंके धोरे बहुत बैठता और इकलौता बेटा समझकर उसके माता पिता भी उसपर लाड प्यार करते थे और वह भी अपने माता पितासे अत्यन्त प्रेम रखता था, एक दिन कोई साधु गीताका पाठ कर रहे थे उसमें यह श्लोक आया:–

श्लोक–अशोच्यानन्वशोचस्त्वं प्रज्ञावादांश्च भाषसे । गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति पण्डिताः ॥

श्लोकार्थ–माता पिता सुहृद बन्धु कोई किसीका नहीं, यह सब केशवी माया है, इन लोगोंके लिये कभी शोच करना नहीं चाहिये.तुम बुद्धिहीनोंकी नाई उनके लिये शोक करते हो और कभी बुद्धिमानोंकी नाई बात करते हो परन्तु ज्ञानी लोग मरने जीनेका कुछ शोक नहीं करते, वह लडका बोला. महाराज ! मेरे माता पिता तो मेरे ऊपर प्राण खोनेको उपस्थित हैं और मुझको अपने प्राणोंसे भी अधिक चाहतेहैं साधु बोले, यह बात सब झूँठ है, लडकेने कहा मेरी बात झूँठ हो सक्ती है ? साधु बोले कि, अच्छा आज तू घर जाकर बीमार बनकर पड रह फिर तू सबकी परीक्षा कर लेना और तुझको झूँठ सत्य सब प्रत्यक्ष दिखादेंगे. उस द्विजपुत्रने वैसाही किया, तब तो वैद्योंके उपाय और अनेकप्रकारके यत्र मत्र बडे बडे दान पुण्य होनेलगे, तब तो ब्राह्मणके बेटेने कहा कि, अब उन महात्मा पुरुषको बुलाना चाहिये जो कहते थे कि,न कोई माता है, न पिता है तब उसने उन महात्माको बुलाया और जैसे रुपैयोंको कैंकरीकर दिया था वह सब दिखाया कि देखो मेरे माता पिता कितना रुपैया खर्च कर रहेहैं. साधु बोले कि, यह लडका मरजायगा तब उसके माता पिता बोले कि, किसी प्रकार यह अच्छा भी होगा ! साधु बोले कि, एक उपाय है तीनवार इसके ऊपर दूध उतारा जाय जो उसको पियेगा वह तो मरजायगा परन्तु यह अच्छा हो जायगा । तुम आपसमें सम्मत करलो कि, उस दूधको कौन पियेगा, अब तो सबको दिनमें तारे दीखने लगे और एककी ओरको एक देखने लगा परन्तु किसीने इस बातको अंगीकार न किया कि दूध मैं पिऊंगा और सबने अपने अपने प्राणोंकी रक्षा करनी चाही तब बाबाजीने कहा कि, बच्चा ! देख कोई नहीं पीता तो इस दूधको हम पियेंगे ससारमें कोई किसीका नहीं सब अपने अपने प्राणोंके रक्षक हैं ॥

इसलिये हे राजा परीक्षित् ! देहधारियोंको जितना अपने आत्मामें प्यारहै उतना ममताके स्थान अपने पुत्र, धन, घर आदि लेकर जो वस्तुहैं उनमें नहीं है ॥ ५१॥ हे क्षत्रिवंशोत्तम राजा परीक्षित् ! जो पुरुष देहको आत्मा कहतेहैं उनको भी देह अत्यन्त प्रिय है और जो देहके अनुवर्ती स्त्री पुत्र धन आदिक हैं वह देहकी समान प्यारे नहीं लगते ॥ ५२ ॥ और देहको भी इस प्रकार मान ले कि, यह मेरा देह है, अर्थात् यह देह, जब ममताका स्थान होजाता है तब यह देह आत्माकी समान प्यारा नहीं रहता. क्योंकि जिस समय यह देह जीर्ण होजाता है अर्थात् अब यह देह किसी प्रकार

तद्राजेंद्र यथा स्नेहः स्वस्वकात्मनि देहिनाम् ॥ न तथा ममतालंबिपुत्रवित्तगृहादिषु ॥ ५१ ॥ देहात्मवादिनां पुंसामपि राजन्यसत्तम ॥ यथा देहः प्रियतमस्तथा न ह्यनु ये च तम् ॥ ५२ ॥ देहोऽपि ममताभाक् चेत्तर्ह्यसौ नात्मव त्प्रियः ॥ यज्जीर्यत्यपि देहेऽस्मिञ्जीविताशा बलीयसी ॥ ५३ ॥ तस्मात्प्रियतमः स्वात्मा सर्वेषामपि देहिनाम् ॥ तदर्थमेव सकलं जगच्चैतच्चराचरम् ॥ ५४ ॥ कृष्णमेनमवेहि त्वमात्मानमखिलात्मनाम् ॥ जगद्धिताय सोऽप्यत्र देहीवाभाति मायया ॥ ५५ ॥ वस्तुतो जानतामत्र कृष्णं स्थास्नु चरिष्णु च ॥ भगवद्रूपमखिलं नान्य द्वस्त्विह किंचन ॥ ५६ ॥

स्थिर न रहैगा तौ भी जीनेकी आशा बलवान् रहती है कि, किसी उपायसे दोचार दिन और बच रहूँ ॥ ५३ ॥ इस बातसे यह निश्चय होताहै कि, सब देहधारियोंको अपना आत्माही अधिक प्यारा है, उस आत्माहीके लिये, सब स्थावर जंगम आदि संसारपर जो प्रीति होती है सो सब आत्माहीका कारण है ॥ ५४ ॥ हे राजन् ! सब प्राणियोंके आत्मा जगत्के कल्याण करनेके लिये मनुष्य देह धारण कर अपनी मायासे प्रकाश करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्दही हैं, इस कारण उनपर प्रेम होना सम्भव है ॥ ५५ ॥ यही न समझना कि, श्रीकृष्णचन्द्र केवल

देहधारियोंहीके आत्मा हैं, नहीं वह सब जड पदार्थोंके भी आत्मा हैं वास्तवमें इस सब विश्वके आदिकारण श्रीकृष्णचन्द्रहीहैं, इस प्रकार माननें वाले पुरुषोंको सब स्थावर जंगममें भगवान्‌काही रूप भासै है कोई वस्तु इस संसारमें भगवान्‌से भिन्न नहीं है ॥ ५६ ॥ समस्त पदार्थोंको परमार्थरूपसे विचारकर देखिये तो कोई भी वस्तु अपने अपने कारणोंसे पृथक् नहीं है और जो जो कारण हैं वह भगवान्‌से पृथक् नहीं, इससे सिद्ध हुआ कि, कारणोंके भी मुख्य कारण श्रीकृष्णभगवान् हैं फिर कौनसी वस्तु श्रीकृष्णसे पृथक् रही तुमही बताओ ! ॥ ५७ ॥ पवित्र वंश निर्मल कीर्तिवाले श्रीकृष्ण भगवान्‌के चरण कमल रूप नौका जो परमप्रेमी सज्जनोंका आश्रय है जो पुरुष उन चरणारविन्दरूपी नौकाका आश्रय

सर्वेषामपि वस्तूनां भावार्थो भवति स्थितः ॥ तस्यापि भगवान्कृष्णः किमतद्वस्तु रूप्यताम् ॥ ५७ ॥ समाश्रिता ये पदपल्लवप्लवं महत्पदं पुण्ययशो मुरारेः ॥ भवांबुधिर्वत्सपदं परं पदं पदं पदं यद्विपदां न तेषाम् ॥ ५८ ॥ एतत्ते सर्वमाख्यातं यत्पृष्टोऽहमिह त्वया ॥ यत्कौमारे हरिकृतं पौगंडे परिकीर्तितम् ॥ ५९ ॥ एतत्सुहृद्भिश्चरितं मुरारे रघार्दनं शाद्वलजेमनं च ॥ व्यक्तेतरद्रूपमजोर्वभिष्टवं शृण्वन्गृणन्नेति नरोऽखिलार्थान् ॥ ६० ॥

करते हैं, उनको संसाररूपी समुद्र बछरेके खुरके जलकी समान है और परम धामका उनको वास मिलता है कभी कोई विपत्ति नहीं होती ॥५८॥ जो जो लीला भगवान् ब्रजविहारीने पांच वर्षकी अवस्थामेंकी; सो बालकोंने पौगण्ड अवस्थामें अपने अपने घर आन कही, उसका कारण जो तुमने हमसे बूझा सो सम्पूर्ण हमने तुम्हारे सामने वर्णन किया ॥ ५९ ॥ मुर नाम दैत्यके शत्रु श्रीकृष्णचन्द्रने मित्रोंके संग यह चरित्र किया अघासुरको मारा यमुनाकी रेतीमें ग्वालबालोंके साथ भोजन किया जड़ प्रपञ्चसे भिन्न शुद्ध सत्त्वगुणीरूप ब्रह्माको दिखाया बछरे और ग्वालबालोंका तद्वतरूप धारण किया ब्रह्माने प्रेममय हो बड़ी स्तुति की, इस अद्भुत चरित्रको जो कोई मनुष्य कहेगा अथवा सुनेगा उस पुरुषके सब पुरुषार्थ सफल होंगे और,

श्रीकृष्णचन्द्रमें पूर्ण भक्ति होगी ॥ ६० इस प्रकार आँखमिचौनीके खेलमें ठौर ठौर छिपना, नदियोंके पुल बाँधने, बन्दरकी समान वृक्षोंपर चढना
और कूदना और अनेक अनेक प्रकारके बाल्यावस्थाके और कौमार अवस्थाके श्रीकृष्ण और बलदेवजीने विहारकरके कौमार अवस्था पूर्ण करी॥६१॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां ब्रह्मस्तुतिर्नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ दोहा–पन्द्रहमें धेनुक हनो, लीनी गाय
बचाय। मित्रनको आनँद दियो, धन धन श्रीयदुराय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! जब कौमार अवस्था व्यतीत हुई और पौगण्ड
अवस्थाका आरम्भ हुआ तब व्रजमें गाय चरानेके योग्य कृष्ण बलदेव दोनों भाई हुए.तब ग्वाल बालोंको साथ ले श्रीव्रजनाथने वृन्दावनको अपने
कोमल चरण कमलसे अत्यन्त पवित्र किया ॥१॥ मधुवंशके प्रकट होनेवाले श्रीश्यामसुन्दर बाँके विहारी कृष्णचन्द्र अपने यश गानेवाले ग्वाल

एवं विहारैः कौमारैः कौमारं जहतुर्व्रजे ॥ निलायनैः सेतुबंधैर्मर्कटोत्प्लवनादिभिः ॥६१॥ इतिश्रीमद्भागवते महापुराणे
दशमस्कंधे पूर्वार्धे ब्रह्मस्तुतिर्नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ ततश्च पौगंडवयःश्रितौ व्रजे बभूवतुस्तौ
पशुपालसंमतौ ॥ गाश्चारयंतौ सखिभिः समं पदैर्वृंदावनं पुण्यमतीव चक्रतुः ॥ १ ॥ तन्माधवो वेणुमुदीरयन्वृतो गोपै
र्गृणद्भिः स्वयशो बलान्वितः ॥ पशून्पुरस्कृत्य पशव्यमाविशद्विहर्तुकामः कुसुमाकरं वनम् ॥ २ ॥ तन्मंजुघोषालिमृग
द्विजाकुलं महन्मनःप्रख्यपयस्सरस्वता ॥ वातेन जुष्टं शतपत्रगंधिना निरीक्ष्य रंतुं भगवान्मनो दधे ॥ ३ ॥ स तत्र त
त्रारुणपल्लवश्रिया फलप्रसूनोरुभरेण पादयोः ॥ स्पृशच्छिखान्वीक्ष्य वनस्पतीन्मुदा स्मयन्निवाहाग्रजमादिपूरुषः ॥४॥

बालोंको संग लेकर बलदेव भ्राता सहित बाँसुरी बजाते, बछरोंको कुदाते गायोंको आगे आगे कर, क्रीड़ा करनेके मनोरथसे पशुहितकारी अनेक
प्रकारकी फुलवारी जहां फूल रहीं उस वृन्दावनमें विहार करनेके लिये गये सो वृन्दावन कैसा है ॥२॥ मधुर मधुर वाणीवाले भौंरे, मृग, अनेक प्रका
रके पक्षी जहाँ वास करैं, महत्पुरुषोंके मनकी सदृश निर्मल जलसे सुंदर सरोवर भरेहुए,जिनका स्पर्श करके कमल कमलिनी नित्य प्रफुल्लित रहतेहैं
उनकी सुगन्धयुक्त पवन दिनरात चलती रहतीहै,ऐसे मनोहर वृन्दावनको देखकर श्रीकृष्ण भगवान्ने विहार करनेकी इच्छाकी॥३॥जहाँ तहाँ अरुण
वर्णके पल्लव निकल रहेहैं उनकी अद्भुत शोभा होरहीहै फल फूलोंके भारसे झुकके जिनकी शाखाओंके अग्रभाग चरणोंमें लग रहेथे ऐसे ऐसे सुन्दर

वृक्षोंको देखकर परमानन्दितहो मुसकायके आदिपुरुष श्रीकृष्णचन्द्रने अपने बडे भ्राता बलदेवजीसे कहा ॥४॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे देवताओंमें श्रेष्ठ बलदेवजी ! देखो यह बडा आश्चर्यहै!यह वृन्दावनके वृक्षदेवताओंके पूजने योग्य अपने पापोंके नाश करनेकेलिये मौन साध आपके चरणारविन्दोंको फल फूल भेंटले लेकर अपनी शाखाओंसे झुक झुक कर प्रमाण करतेहैं किसलिये कि,जिस अज्ञानसे हमारा वृक्षजन्म हुवाहै वह अज्ञान दूर होजाय इसलिये झुकेहैं ॥५॥ हे आदिपुरुष ! सब लोकोंका पवित्र करने वाला आपका यशहै उसको निरन्तर यह भौंरे गान कर करके आपका भजन करतेहैं.ऐसा जान पडता है कि, यह भौंरे आपके मुख्य भक्त मुनिजन हैं ? हे पापरहित ! आप अपने देवतरूपको छिपाये मनुजवेष बनाये

श्रीभगवानुवाच ॥ अहो अमी देववरामरार्चितं पादांबुजं ते सुमनःफलार्हणम् ॥ नमंत्युपादाय शिखाभिरात्मनस्तमोपहत्यै तरुजन्म यत्कृतम् ॥ ५ ॥ एतेऽलिनस्तव यशोऽखिललोकतीर्थं गायंत आदिपुरुषानुपदं भजंते ॥ प्रायो अमी मुनिगणा भवदीयमुख्या गूढं वनेऽपि न जहत्यनघात्मदैवम् ॥ ६ ॥ नृत्यंत्यमी शिखिन ईड्य मुदा हरिण्यः कुर्वन्ति गोप्य इव ते प्रियमीक्षणेन ॥ सूक्तैश्च कोकिलगणा गृहमागताय धन्या वनौकस इयान्हि सतां निसर्गः ॥ ७ ॥ धन्येयमद्य धरणी तृणवीरुधस्त्वत्पादस्पृशो द्रुमलताः करजाभिमृष्टाः ॥ नद्योऽद्रयः खगमृगाः सदयावलोकैर्गोप्योंतरेण भुजयोरपि यत्स्पृहा श्रीः ॥ ८ ॥

इन ग्वालबालोंमें क्रीडा कर रहेहो तो यह मुनि भी भौंरेके रूपसे गुप्त होकर आपकी सेवा और भजन करतेहैं.हे सर्वात्मन्!इन्होंने यहां भी आपका पीछा नहीं छोडा ॥ ६॥ हे स्तुतिकरनेयोग्य ! देखो ? यह मोर आपके समीप कैसा सुन्दर नृत्य कररहेहैं और यह हारिणी गोपियोंकी नाईं चितवनसे भोली-भोली सूरत बनाये आपके ऊपर कैसा प्यार कररही हैं और देखो यह कोकिलाओंके समूह कैसी कैसी मधुरवाणीसे शुश्रूषा कररहे हैं यह वनवासी भी धन्य हैं क्योंकि अच्छे पुरुषोंका यही स्वभाव है जो कोई अतिथि अपने घर आवे तो जो कुछ अपने पास फल फूल होय सो उनकी भेंट करै ॥ ७ ॥ आज यह भूमि, तृण, लता आपके चरणारविन्दोंको स्पर्श करके आनन्दपावे है, धन्य हैं नदी, पर्वत, पक्षी वनके

पशु भी धन्य हैं जो आप दयापूर्वक चितवन करें हैं जिस वक्षस्थलकी लक्ष्मी इच्छा करती हैं उसका स्पर्श गोपियोंको होता है, इसलिये यह भी धन्य हैं ॥ ८ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलमुकुटमणि! ऐसी अद्भुतवृन्दावनकी शोभा देख प्रसन्नमन श्रीकृष्णचन्द्र पर्वतके समीप यमुना नदीके तीरपर गायनको चराते ग्वालबालोंके संग विहार करते थे ॥ ९ ॥ मदोन्मत्त भौंरे जिस समय गुंजार करते थे, तब वनमाल पहिरे बलदेवजीके साथ श्रीकृष्ण आप भी उनके स्वरमें स्वर मिलाकर गाते थे ॥१०॥ कभी राजहंसोंकी मधुरवाणी सुन उनके संग वैसी ही मधुरवाणी बोलते थे, कभी अपने साथी मित्रोंको हँसानेके लिये मोरोंको नाचता देखकर उनके सन्मुख आप भी जामा फैलायके नाचते थे ॥ ११ ॥

**श्रीशुक उवाच ॥ एवं वृंदावनं श्रीमत्प्रीतः प्रीतमनाः पशून् ॥ रेमे संचारयन्नद्रेः सरिद्रोधस्सु सानुगः ॥ ९ ॥ क्वचिद्गायति गायत्सु मदांधालिष्वनुव्रतैः ॥ उपगीयमानचरितः स्रग्वी संकर्षणान्वितः ॥ १० ॥ क्वचिच्च कलहंसानामनुकूजति कूजितम् ॥ अभिनृत्यति नृत्यंतं बर्हिणं हासयन्क्वचित ॥ ११ ॥ मेघगंभीरया वाचा नामभिर्दूरगान्पशून् ॥ क्वचिदाह्वयति प्रीत्या गोगोपालमनोज्ञया ॥ १२ ॥ चकोरक्रौंचचक्राह्वभारद्वाजांश्च बर्हिणः ॥ अनुरौति स्म सत्त्वानां भीतवद्व्याघ्रसिंहयोः ॥ १३ ॥ क्वचित्क्रीडापरिश्रांतं गोपोत्संगोपबर्हणम् ॥ स्वयं विश्रमयत्यार्यं पादसंवाहनादिभिः ॥ १४ ॥ नृत्यतो गायतः क्वापि वल्गतो युध्यतो मिथः ॥ गृहीतहस्तौ गोपालान्हसंतौ प्रशशंसतुः ॥ १५ ॥**

कभी जो कोई गाय चरती २ दूर निकलजाय तो मेघकी समान गम्भीर शब्दसे प्रसन्न हो उनके नाम लेलेकर बुलाते थे ॥ १२ ॥ कभी चकयी, चकोर, क्रौञ्च, चकवा, भारद्वाज चातक, कीर, कपोत, सारिका, मोर उनके शब्द सुन आप भी उसी प्रकारका शब्द उच्चारण करते थे कभी व्याघ्र, सिंहको देख डरकर और पशु भागते, वैसेही गायोंको देख भयभीत हो आप भी भागतेथे ॥ १३ ॥ किसी समय खेलते खेलते बलदेवजीको परिश्रम होजाता तब किसी मित्रकी गोदीमें शिरधर उसकी जंघाका तकिया बनाकर सो जाते, तब श्रीकृष्णचन्द्र आप उनके चरण दबाय पंखा करके उनकी थकावट दूर करते थे * ॥ १४ ॥ किसी समय कृष्ण बलदेव परस्पर अद्भुत रीतिसे नृत्य करते, गाते,

* शंका—श्रीकृष्णने विष्णु भगवान् होकर अपने अंश शेषजीको अपनेसे बडा क्यों किया ? उलटा श्रीकृष्णका बलदेवजीको सेवन करना पडा ?

कूदते, लडते, भिडते और फिर ग्वालबालोंकी भुजा पकड हँसकर कृष्ण बलदेव दोनों भाई कहते देखो कैसा नाच नाचा कैसा गाना गाया, इस प्रकार अपनी अपनी बड़ाई करतेथे ॥ १५ ॥ किसी समय मल्लयुद्ध करते करते जब हार जाते तव श्रीकृष्ण वृक्षकी जडके सहारेसे, पत्तोंकी शय्यापर गोपोंकी गोदीका तकिया बनाकर सो जाते थे ॥ १६ ॥ हे राजन्! कोई ग्वालबाल महात्मा श्रीकृष्णके चरण दाबते, कोई पापरहित ग्वाल बाल पत्तोंके और पुष्पोंके पंखे बनाकर श्यामसुन्दरके बयार करते थे ॥ १७ ॥ कोई ग्वाल स्नेहभरी बुद्धिसे महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रकी नींद किसी प्रकार न

क्वचित्पल्लवतल्पेषु नियुद्धश्रमकर्शितः ॥ वृक्षमूलाश्रयः शेते गोपोत्संगोपवर्हणः ॥ १६ ॥ पादसंवाहनं चक्रुः क्वचित्तस्य महात्मनः ॥ अपरे हतपाप्मानो व्यजनैः समवीजयन् ॥ १७ ॥ अन्ये तदनुरूपाणि मनोज्ञानि महात्मनः ॥ गायंति स्म महाराज स्नेहक्लिन्नधियः शनैः ॥ १८ ॥ एवं निगूढात्मगतिः स्वमायया गोपात्मजत्वं चरितैर्विडंवयन् ॥ रेमे रमालालितपादपल्लवो ग्राम्यैः समं ग्राम्यवदीशचेष्टितः ॥१९॥ श्रीदामा नाम गोपालो रामकेशवयोः सखा ॥ सुबल स्तोककृष्णाद्या गोपाः प्रेम्णेदमब्रुवन् ॥ २० ॥ रामराम महाबाहो कृष्ण दुष्टनिवर्हण ॥ इतोऽविदूरे सुमहद्वनं तालालिसंकुलम् ॥ २१ ॥

उचट जाय इससे ऐसे ऐसे मनोहर मलारोके पद सहज सहजमें गातेथे ॥१८॥ इसप्रकार अपनी मायासे अपना ईश्वररूप छिपाये नई २ लीला करके गोपोंके बालकोंको अनुकरण करते; लक्ष्मी जिनके चरणोंमें लोटें वह श्रीकृष्ण सुखधाम ग्रामके रहने वाले व्रजवासियोंके संग उनकी इच्छानुसार खेल खेलतेथे-बीच बीचमें कभी ईश्वरपनकीभी लीला दिखला देते थे ॥१९॥ बलराम और श्याम सुंदरके मित्र श्रीदामा नाम गोप, सुबल, स्तोक, कृष्णादिक गोप प्रेमपूर्वक यह वचन कहने लगे ॥ २० ॥ हे राम! हे राम! हे दीर्घबाहो! दुष्टोंके दलन करने हारे! हे श्रीकृष्ण! यहांसे थोड़ीसी दूर पर तालके

उत्तर–त्रेतामें लक्ष्मणजीने श्रीरामचन्द्रजीकी बहुत सेवा की थी और विना रामचन्द्रकी आज्ञा लक्ष्मणजीने कोई कार्य नहीं किया, तब रघुनाथजीने प्रसन्न होकर लक्ष्मणको वरदान दिया कि, हे भैया लक्ष्मण! द्वापरमें हम तुमको अपना बडा भाई बनाकर हम तुम्हारी सेवा करेंगे, तुम्हारा नाम बलदेव होगा और हमारा नाम विपिनविहारी होगा, इसलिये शेषजी विष्णुसे वडे हुए ॥

वृक्षोंका एक बडा गम्भीर वन है ॥ २१ ॥ उस तालवनमें बहुतसे तालनके फल वृक्षोंके नीचे टूटे पडे हैं और भी टूट टूटकर बहुतसे गिरते हैं परन्तु धेनुकासुर दैत्य वहां रहता है उसने वह फल वहां रोक रक्खे हैं, न वह आप खाताहै और न किसी दूसरेको खाने देता है ॥२२॥ हे राम हे कृष्ण वह दैत्य बडा पराक्रमी और बलशाली है सदा गधेका रूप धारण किये रहता है और उसके समीप उसीके समान बडे बडे योद्धा उसीकी जातिके बहुतसे असुर उसके संग रहते हैं और उनके बीचमें वह मंडली बनाये बैठा रहता है ॥ २३ ॥ हे दुष्टदमन ! वह दुष्ट जहां कहीं मनुष्यको देखताहै उसको खाजाता है, इस डरसे कोई मनुष्य उस वनमें नहीं जाता और पशु पक्षियोंने भी उसके भयके मारे वह वन छोडदिया है ॥ २४ ॥

फलानि तत्र भूरीणि पतितानि पतंति च ॥ संति किं त्ववरुद्धानि धेनुकेन दुरात्मना ॥ २२ ॥ सोऽतिवीर्योऽसुरो राम हे कृष्ण खररूपधृक् ॥ आत्मतुल्यबलैरन्यैर्ज्ञातिभिर्बहुभिर्वृतः ॥ २३ ॥ तस्मात्कृतनराहाराद्भीतैर्नृभिरमित्रहन् ॥ न सेव्यते पशुगणैः पक्षिसंघैर्विवर्जितम् ॥ २४ ॥ विद्यंतेऽभुक्तपूर्वाणि फलानि सुरभीणि च ॥ एष वै सुरभिर्गंधो विषूचीनोऽवगृह्यते ॥ २५ ॥ प्रयच्छ तानि नः कृष्ण गंधलोभितचेतसाम् ॥ वांछास्ति महती राम गम्यतां यदि रोचते ॥ ॥ २६ ॥ एवं सुहृद्वचः श्रुत्वा सुहृत्प्रियचिकीर्षया ॥ प्रहस्य जग्मतुर्गोपैर्वृतौ तालवनं प्रभू ॥ २७ ॥ बलः प्रविश्य बाहुभ्यां तालान्संपरिकंपयन् ॥ फलानि पातयामास मतंगज इवौजसा ॥ २८ ॥ फलानां पततां शब्दं निशम्यासुर रासभः ॥ अभ्यधावत्क्षितितलं सनगं परिकंपयन् ॥ २९ ॥

आजतक किसीने नहीं खाये ऐसे सुगन्धित और मधुर फल वहां हैं, न मानो तो चारों ओर उनकी सुगंध फैल रही है सूंघके देखलो ॥ २५ ॥ हे कृष्णचन्द्र ! उनकी सुगंधसे हमारे मन लुभायगये हैं तुम वह फल लाकर हमको दो उन फलोंके खानेकी हमारी बडी इच्छा है, जो आपकी भी इच्छा हो तो उस वनको चलैं ॥ २६ ॥ इस प्रकार मित्रोंके वचन सुन उनको प्रसन्न करनेके लिये सब मित्रोंको अपने संग ले दोनों भाई हँसकर ताल वनको चलदिये ॥ २७ ॥ वहां जाकर बलदेवजीने ताल बजाकर हाथसे तालके वृक्षोंको हिलाया तो फलोंके ढेरके ढेर पृथ्वी पर हो गये, जैसे मतवाला हाथी वृक्षोंको हिलाकर फलों के ढेरके ढेर नीचे डाल देता है ॥ २८ ॥ पृथ्वीपर फलोंके गिरनेका शब्द सुनकर

वह गर्दभरूप धेनुकासुर पर्वतोंसमेत पृथ्वीको कम्पायमान करता दौडकर बलरामजीके सन्मुख आया ॥ २९ ॥ उस महाबलवान् धेनुकासुरने शीघ्रतासे आनकर दोनों पिछले पावोंसे बलदेवजीके हृदयमें एक दुलत्ती मारी और गम्भीर शब्दसे रैंकने लगा ॥ ३० ॥ हे राजन्! क्रोधमें भरकर धेनुकासुरने फिर आनकर मुख फेर बलदेवजीके पिछले पावोंकी एक दुलत्ती और मारी ॥ ३१ ॥ तब तो बलदेवजीने उसकी दोनों टॉगे एक हाथसे पकड कर ऐसे घुमाया जैसे लडके गोफना घुमाते हैं जब उसके प्राण निकल गये तो फिर फिराकर एक तालके वृक्षके ऊपर फेंक दिया ॥ ३२ ॥ हे राजन्! जब धेनुकासुरको वृक्षपर फेंका तो उसके फेंकनेसे वह अत्यन्त भारी तालका वृक्ष टूटकर पृथ्वीपर गिरगया, उसके गिरनेसे

**समेत्य तरसा प्रत्यग्द्वाभ्यां पद्भ्यां बलं बली ॥ निहत्योरसि काशब्दं मुंचन्पर्यसरत्खलः ॥ ३० ॥ पुनरासाद्य संरब्ध उपक्रोष्टा पराक्स्थितः ॥ चरणावपरौ राजन्बलाय प्राक्षिपद्रुषा ॥ ३१ ॥ स तं गृहीत्वा प्रपदोर्भ्रामयित्वैकपाणिना ॥ चिक्षेप तृणराजाग्रे भ्रामणत्यक्तजीवितम् ॥ ३२ ॥ तेनाऽऽहतो महातालो वेपमानो महाशिराः ॥ पार्श्वस्थं कंपयन्भग्नः स चान्यं सोऽपि चापरम् ॥ ३३ ॥ बलस्य लीलयोत्सृष्टखरदेहहताहताः ॥ तालाश्चकंपिरे सर्वे महावातेरिता इव ॥ ३४ ॥ नैतच्चित्रं भगवति ह्यनंते जगदीश्वरे ॥ ओतप्रोतमिदं यस्मिंस्तंतुष्वंग यथा पटः ॥ ३५ ॥ ततः कृष्णं च रामं च ज्ञातयो धेनुकस्य ये ॥ क्रोष्टारोऽभ्यद्रवन्सर्वे संरब्धा हतबांधवाः ॥ ३६ ॥ तांस्तानापततः कृष्णो रामश्च नृप लीलया ॥ गृहीतपश्चाच्चरणान्प्राहिणोत्तृणराजसु ॥ ३७ ॥**

चारों ओरके वृक्ष टूट टूट कर पृथ्वीपर गिर गये, एकको चपेटसे एक, इस प्रकार अनेक वृक्षोंका चूरा होगया ॥ ३३ ॥ बलदेवजीने लीला करके जो धेनुकासुरको वृक्षपर फेंका तो उस गर्दभ देहकी चपेटसे सर्वत्र ताल वनके वृक्ष कॉपने लगे, जैसे महावेगकी आँधीसे सब पृथ्वी तलके वृक्ष कम्पायमान हो जाते हैं ॥ ३४ ॥ बलदेवजीके इस पराक्रम करनेमें कोई आश्चर्यकी बात नहीं है क्योंकि वह अनन्त और जगदीश्वर हैं और यह विश्व उनमें ओतप्रोत होता रहता हैं जैसे वस्त्रके तानेबानेमें ओतप्रोत होता रहता है ॥ ३५ ॥ जब धेनुकासुर मरगया, तब उसके भाई बन्धु जातिवाले सब गधे क्रोधित होकर श्रीकृष्ण बलदेवके ऊपरको झपटे ॥३६॥ हे राजन्! श्रीकृष्ण बलदेव दोनों भाइयोंके सामने जो जो गधे आये,

उनकी टाँगें पकड़ पकड़ घुमाय घुमाय वृक्षोंके ऊपर फेंक दिये ॥३७॥ उस कालमें लाल लाल तालके फलोंके समूहसे, श्वेत श्वेत मरेहुए गधोंकी लोथोंसे, हरी हरी तालके वृक्षोंकी शाखाओंसे और काली काली उन वृक्षोंकी जडोंसे, पृथ्वी ऐसी शोभायमान जान पड़ती थी, जैसे लाल, श्वेत, हरी, काली घटाओंसे आकाश शोभायमान दिखाई देता है ॥ ३८ ॥ ऐसे २ अद्भुत चरित्र कृष्ण बलदेवके देख देख देवतालोग प्रसन्न हो होकर आकाशसे फूलोंकी वर्षा करतेथे और अनेक प्रकारके बाजे बजाय बजाय स्तोत्र पढ़तेथे ॥ ३९ ॥ जब धेनुकासुर मारागया तो फिर मनुष्य निःसन्देह होकर उन तालवृक्षोंके फलोंको खाने लगे और गायेंभी निर्भय होकर घास चरने लगीं ॥ ४० ॥ और अनुचर गोप जिनकी स्तुति करते कमलपत्रसे जिनके विशाल नेत्रोंको देखते और परमपवित्र जिनकी कथा और चारित्रोंको सुनते, सब ग्वाल बाल श्रीकृष्ण बलदेव सहित व्रजमें

फलप्रकरसंकीर्णा दैत्यदेहैर्गतासुभिः ॥ रराज भूः सतालाग्रैर्घनैरिव नभस्तलम् ॥ ३८ ॥ तयोस्तत्सुमहत्कर्म निशम्य विबुधादयः ॥ मुमुचुः पुष्पवर्षाणि चक्रुर्वाद्यानि तुष्टुवुः ॥ ३९ ॥ अथ तालफलान्यादन्मनुष्या गतसाध्वसाः ॥ तृणं च पशवश्चेरुर्हतधेनुककानने ॥ ४० ॥ कृष्णः कमलपत्राक्षः पुण्यश्रवणकीर्तनः ॥ स्तूयमानोऽनुगैर्गोपैः साग्रजो व्रजमाव्रजत् ॥ ४१ ॥ तं गोरजश्छुरितकुंतलबद्धबर्हवन्यप्रसूनरुचिरेक्षणचारुहासम् ॥ वेणुं क्वणंतमनुगैरनुगीतकीर्तिं गोप्यो दिदृक्षितदृशोऽभ्यगमन्समेताः ॥ ४२ ॥ पीत्वा मुकुन्दमुखसारघमक्षिभृंगैस्तापं जहुर्विरहजं व्रजयोषितोऽह्नि ॥ तत्सत्कृतिं समधिगम्य विवेश गोष्ठं सव्रीडहासविनयं यदपांगमोक्षम् ॥ ४३ ॥ तयोर्यशोदारोहिण्यौ पुत्रयोः पुत्रवत्सले ॥ यथाकामं यथाकालं व्यधत्तां परमाशिषः ॥ ४४ ॥

आये ॥ ४१ ॥ गायोंके खुरोंकी जो धूरि उड़ती थी उसके पड़नेसे जिनके केश धूसर वर्ण हो रहे हैं, मोरपुच्छोंके मुकुट शीशपर धारण कर रहेहैं, वनके पुष्पोंके तुर्रे कानोंमें लटक रहे हैं, तिरछी चितवनसे मनोहर मुसकानसे, इधर उधरको देखते, बाँसुरी बजाते, ग्वालबाल जिनका यश गाते, उन श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द यशोदानन्दके देखनेके लिये सब गोपी जुड़ मिलकर आईं ॥ ४२ ॥ व्रजबालाओंने नेत्ररूपी भौरोंकी श्रीकृष्णचन्द्रके मुखकमलके रससे दिन दिनकी तृष्णा और श्यामसुंदरके विरहकी तापको शान्त करके लाज भरी मुसकानसे और कटाक्ष भरी चितवनसे जो आदर सन्मान किया उसको स्वीकार करके व्रजमें आये ॥ ४३ ॥ पुत्रोंमें जिनका परमस्नेह वह यशोदा और रोहिणी अपने

पुत्रोंकी इच्छानुसार सब पदार्थ उपस्थित रखती थीं ॥ ४४ ॥ व्रजविहारीने व्रजमें आनकर उवटन स्नान किया तो मार्गका सब श्रम दूर होगया उस समय दोनों भाइयोंने सुन्दर सुन्दर पीताम्बर पहिर सुगन्धित पुष्पोंकी माला कण्ठमें धारण कर चन्दन चोवा लगाकर ॥ ४५॥ जो निश्चिंत हुए तो बड़े प्रेम प्रीतिसे माता माखन, मिश्री, मिष्टान्न और षड्रस भोजन परोसकर लाई, उसको बड़ी प्रीतिसे भोग लगाया और आनन्दपूर्वक सुन्दर शय्यापर जाकर शयन करने लगे ॥ ४६ ॥ हे राजन्! इस प्रकार वृन्दावनविहारी भक्तनहितकारी श्रीकृष्णभगवान् नित्य प्रति वृन्दावनमें विहार किया करते थे. एक दिन विना वलरामको संग लिये अकेलेही ग्वाल वालोंको साथ ले यमुनाके तीरपर धेनु चराने

गताध्वानश्रमौ तत्र मज्जनोन्मर्दनादिभिः ॥ नीवीं वसित्वा रुचिरां दिव्यस्रग्गंधमंडितौ ॥ ४५ ॥ जनन्युपहृतं प्राश्य स्वाद्वन्नमुपलालितौ ॥ संविश्य वरशय्यायां सुखं सुषुपतुर्व्रजे ॥ ४६ ॥ एवं स भगवान्कृष्णो वृंदावनचरः क्वचित् ॥ ययौ राममृते राजन्कालिंदीं सखिभिर्वृतः ॥ ४७ ॥ अथ गावश्च गोपाश्च निदाघातपपीडिताः ॥ दुष्टं जलं पपुस्तस्या स्तृषार्ता विषदूषितम् ॥ ४८ ॥ विषांभस्तदुपस्पृश्य दैवोपहतचेतसः ॥ निपेतुर्व्यसवः सर्वे सलिलांते कुरूद्वह ॥ ४९ ॥ वीक्ष्य तान्वै तथाभूतान्कृष्णो योगेश्वरेश्वरः ॥ ईक्षयाऽमृतवर्षिण्या स्वनाथान्समजीवयत ॥ ५० ॥ ते संप्रतीतस्मृतयः समुत्थाय जलांतिकात् ॥ आसन्सुविस्मिताः सर्वे वीक्षमाणाः परस्परम् ॥ ५१ ॥

गये ॥ ४७ ॥ मार्गमें ग्रीष्मकी धूपसे अत्यन्त व्याकुल होकर गाय और ग्वालवाल बहुत तृषित हुए, तब सब प्यासके मारे कालीदहमें जाय विषसे दूषित यमुनाजीका जल पिया ॥ ४८ ॥ हे राजन्! उस जहरीले जलके पीनेसे ऐसे अचेत हुये कि, तन मनकी कुछ सुधि बुद्धि न रही, मृतककी समान निष्प्राण हो, मुरझाकर यमुनाके किनारे पर गिरगये ॥ ४९ ॥ योगेश्वरोंके ईश्वर श्रीकृष्ण भगवान् अपने मित्र ग्वाल वाल और गायोंको मूर्छित देख, अपनी अमृतवर्षिणी दृष्टिसे देखकर सबको जिला दिया ॥ ५० ॥ जब सब गायें और ग्वालवाल जी उठे और श्रीकृष्णको अपने सन्मुख खड़ा देखा, और बडे आश्चर्यसे परस्पर देखने लगे ॥ ५१ ॥

और श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी पूर्णानुकंपासे फिर जीवित हुये जान परमानन्द मानने लगे ॥ ५२ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्व. धें भाषाटीकायां धेनुकासुरवधो नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ दोहा—इस सोरह अध्यायमें, कालीदहमें जाय ॥ नाथो कालीनागको, पीछे करी सहाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! कालिन्दीको कालियसर्पके विषसे बिगरी देखकर प्रभु श्रीकृष्णचन्द्रने यमुनाके जलको शुद्ध करनेके लिये उस कालिय सर्पको वहाँसे निकालदिया ॥ १ ॥ राजा परीक्षित्ने बूझा कि, हे ब्रह्मन् ! भगवान्ने महागम्भीर जलके भीतर कैसे कालिय नागको दण्ड दिया और वह किसकारण कालिन्दीके महागम्भीर जलमें वास करता था सो कृपाकर विस्तार सहित वर्णन

अन्वमंसत तद्राजन्गोविंदानुग्रहेक्षितम् ॥ पीत्वा विषं परेतस्य पुनरुत्थानमात्मनः ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भागवते म० दशमस्कंधे पू० धेनुकासुरवधो नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ विलोक्य दूषितां कृष्णां कृष्णः कृष्णाहिना विभुः ॥ तस्या विशुद्धिमन्विच्छन्सर्पं तमुदवासयत् ॥ १ ॥ राजोवाच ॥ कथमंतर्जलेऽगाधे न्यगृह्णाद्भगवानहिम् ॥ स वै बहुयुगावासं यथाऽऽसीद्विप्र कथ्यताम् ॥ २ ॥ ब्रह्मन्भगवतस्तस्य भूम्नः स्वच्छंदवर्तिनः ॥ गोपालोदारचरितं कस्तृप्येतामृतं जुषन् ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कालिंद्यां कालियस्यासीद्ध्रदः कश्चिद्विषाग्निना ॥ श्रप्यमाणपया यस्मिन्पतंत्युपरिगाः खगाः ॥ ४ ॥ विप्रुष्मता विषोदोर्मिमारुतेनाभिमर्शिताः ॥ म्रियंते तीरगा यस्य प्राणिनः स्थिरजंगमाः ॥ ५ ॥

कीजिये ! ॥ २ ॥ हे ब्रह्मन् ! श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द स्वच्छन्दविहारी जो अपने भक्तोंको दिखाने के लिये अनेक अनेक प्रकारके चरित्र करते हैं सो उन भक्तभावन भगवान् गोपालनादिक परमोदार प्राणाधार चरित्रामृतके श्रवणद्वारा पान करनेसे कौन पुरुष तृप्त हो सक्ता है ? ॥ ३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, कालिन्दी (यमुना) में कालीनागका एक कुण्ड था, जिसमें विषकी अग्निसे नित्य जल औटता रहता था और आकाशके उड़नेवाले पक्षी उस गरलकी तापसे जलकर उस जलमें गिर पड़ते थे ॥ ४ ॥ और उस विषैले जलकी लहरोंके जलकणोंसे मिली पवन जो चलतीथी उसके लगनेसे किनारेके वृक्ष और घास सूख जाती थी और जो जीव उस कुण्डके तटपर भूलसे चले जाते तो उसीसमय उस जलकी

झलसे जलकर तड़फ तड़फ मरजाते थे ॥ ५ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रने अपने मनमें कहा कि, इस कुण्डमें ऐसे विषशाली सर्पका रहना अत्यन्त दुःखदायक है, क्योंकि जो कोई पशु पक्षी वा पुरुष इस जलको पीताहै वह एक क्षणभरभी नहीं जीता, उसीसमय अकुलाकर मर जाताहै और दूसरे यमुनाके जलको दोष लगाता है, इसलिये ऐसा दुष्टका यहाँसे निकालनाही अच्छाहै, क्योंकि जो यह यहां रहा तो लाखों जीवोंकी हत्या करेगा, जिसके विषकी लपटसे चार कोशतक जल भडकता रहता है, ऐसा कोई सामर्थ्यवान् नहीं जो उस कुण्डके पास जासके जब इस प्रकार श्रीकृष्ण विचार विषके अभिमानी कालिय नागको देखकर और उसके विषसे बिगडीहुई यमुनाको देखकर, दुष्टोंको दण्ड देनेके लिये जिन्होंने अवतार लिया है, वे श्रीकृष्ण महाराज कॉछ बॉध पीताम्बरसे कमर कस, उस महाऊँचे कदम्बके रूखसे ताल ठोंककर कालियकुण्डमें कूदपडे ॥ ६ ॥

तं चंडवेगविषवीर्यमवेक्ष्य तेन दुष्टां नदीं च खलसंयमनावतारः ॥ कृष्णः कदंबमधिरुह्य ततोऽतितुंगमास्फोटयगाढरशनो न्यपतद्विषोदे ॥ ६ ॥ सर्पह्रदः पुरुषसारनिपातवेगसंक्षोभितोरगविषोच्छ्वसितांबुराशिः ॥ पर्यक्प्लुतो विषकषायविभीषणोर्मिर्धावधन्नुश्शतमनंतबलस्य किं तत् ॥ ७ ॥ तस्य ह्रदे विहरतो भुजदंडघूर्णवार्घोषमंग वरवारणविक्रमस्य ॥ आश्रुत्य तत्स्वसदनाभिभवं निरीक्ष्य चक्षुश्श्रवाः समसरत्तदमृष्यमाणः ॥ ८ ॥ तं प्रेक्षणीयसुकुमारघनावदातं श्रीवत्सपीतवसनं स्मितसुंदरास्यम् ॥ क्रीडंतमप्रतिभयं कमलोदरांघ्रिं संदश्य मर्मसु रुषा भुजया चच्छाद ॥९ ॥

पुरुषोत्तम भगवान् जिस समय जलमें कूदे उस समय उनके भारके झटकेसे और सर्पके गरलकी गर्मीसे कालियदहका जल बहुत ऊपरको उछला और विषकी लपटोंके प्रभावसे अत्यन्त खारी और महाभयानक तरलतरंगें जलमें उठने लगीं और चारों ओरसे यमुनाका जल सौ सौ धनुषतक फैलगया, भगवान्का अनन्त बल है, इस कार्यमें को ई आश्चर्यकी बात नहीं है ॥ ७ ॥ हे राजन् ! महाबलवान् हाथीके समान जिनका पुरुषार्थ जिस समय कालियदहमे जाकर गिरे, उस समय बलशाली भगवान्के भुजदण्डसे ताडित जल शब्दको सुनकर और श्रीकृष्णसे अपने घरका विनाश समझकर कालीनाग अपने मनमें कहने लगा कि, ऐसा कौन बलवान् है जो मेरे घरमें आनकर धूम मचा रहाहै, जब उससे न सहागया तब झट झपट श्रीकृष्णके सन्मुख धाया ॥ ८ ॥ दर्शन करनेके योग्य, सुन्दरस्वरूप, सुकुमार अवस्था, मेघवर्ण, हृदयमें भृगुलताका चिह्न

विराजमान, पीतवसन धारण किये, मन्दहास्य सहित जिनका मुखारविन्द, निर्मल खिलेहुये कमलसे जिनके पदपंकज, ऐसे श्रीकृष्ण भगवान्‌को
निश्शंक उस विषैले जलमें विहार करता देख,अत्यन्त क्रोधित हो बक्षस्थलमें डसनेको दौडा परन्तु उस मोहनीमूर्तिको निहारकर मोहित होगया ॥
॥ ९ ॥ श्रीकृष्णके देहमें सर्प लिपटाहुआ देखकर सब प्यारे मित्र ग्वालबालक सब दुःखित हुये तथा श्रीकृष्णचन्द्रमें देह मित्र, धन, स्त्री समस्त
कामना जिनमें अर्पण करदी और दुःख शोक भयसे सुधि बुद्धि बिसार वे गोप पृथ्वीमें पछार खायके गिरतेभये ॥ १० ॥ गाय, बैल,
वत्स, छोटी छोटी बछियें, महा दुःखी होकर रम्भाने लगीं और टकटकी बाँधकर मनमोहन प्यारेकी ओर देखने लगीं और डरके मारे ऐसे सुस्त

तन्नागभोगपरिवीतमदृष्टचेष्टमालोक्य तत्प्रियसखाः पशुपा भृशार्ताः ॥ कृष्णेऽर्पितात्मसुहृदर्थकलत्रकामा दुःखानुशो
कभयमूढधियो निपेतुः ॥ १० ॥ गावो वृषा वत्सतर्यः क्रंदमानाः सुदुःखिताः ॥ कृष्णे न्यस्तेक्षणा भीता रुदंत्य इव
तस्थिरे ॥ ११ ॥ अथ व्रजे महोत्पातास्त्रिविधा ह्यतिदारुणाः ॥ उत्पेतुर्भुवि दिव्यात्मन्यासन्नभयशंसिनः ॥ १२ ॥
तानालक्ष्य भयोद्विग्ना गोपा नंदपुरोगमाः ॥ विना रामेण गाः कृष्णं ज्ञात्वा चारयितुं गतम् ॥ १३॥ तैर्दुर्निमित्तैर्निधनं
मत्वा प्राप्तमतद्विदः ॥ तत्प्राणास्तन्मनस्कास्ते दुःखशोकभयातुराः ॥ १४ ॥ आबालवृद्धवनिताः सर्वेग पशुवृत्तयः ॥
निर्जग्मुर्गोकुलाद्दीनाः कृष्णदर्शनलालसाः ॥ १५ ॥

होरहे थे मानों रोरहे हैं ॥ ११ ॥ अनन्तर व्रजमें बडे २ तीन प्रकारके उत्पात हुये जैसे धरती कँपनेलगी, आकाशसे तारे छूटने लगे पुरुषोंकी
बाईं भुजा और बाईं आँख फडकने लगे ऐसे शीघ्र भय जतानेवाले उत्पात होनेलगे ॥ १२ ॥ नन्दप्रभृति उन उत्पातोंको देखकर अत्यन्त
भयभीत हुये कि, आज विना बलदेवको संग लिये कृष्ण अकेले गायें चरानेको गयेहैं ॥१३॥ उन खोटे उत्पातोंसे श्रीकृष्णका निधन मानकर और
उनके प्रभावको कुछ न जानकर श्रीकृष्णमें जिनका तन, मन, धन लग रहा था, वह इन कठिन उत्पातोंके भयसे अत्यन्त पीडित हो ऐसे कहने लगे
॥१४॥ उस समय नन्द यशोदादिक सब व्रजवासी बाल, वृद्ध, स्त्री, अत्यन्त व्याकुल हो रोते पीटते पशुकी नाईं राम कृष्णके खोजनेको गोकुलसे

हे दीनदयालु ! हम यही चाहती हैं कि, आपहीके चरणारविन्दमें हमारे देह पडे रहैं, स्वर्गादिकका सुखभोग हम नहीं चाहतीं, हमको तो अपना दासभावही अच्छा है ॥ ३० ॥ द्विजपत्नियोंकी प्रेम प्रीति भरी मधुर वाणी सुनकर मनहरण प्यारे स्नेहयुक्त मनोहर वचन बोले कि, तुम निःसन्देह अपने घर जाओ, तुम्हारे पति, पिता, तात, माता, भ्राता, पुत्र, तुम्हारी कुछ निंदा न करेंगे और संसारमें भी कोई मनुष्य तुमको दोष न लगावेगा, देवताओंको साक्षात् दिखलाकर कहा कि, सब देवता और मनुष्यों को मेरा कहना स्वीकार है ॥ ३१ ॥ इस संसारमें शरीरके स्पर्श होनेसे प्रीति नहीं रहती और अनुराग भी नहीं बढ़ता, इसलिये, तुम घरमें रहकर मुझमें मन लगाओ तो बहुत शीघ्र मुझको पाओगी ॥ ३२ ॥ ( मेरा स्मरण, दर्शन, ध्यान, कीर्त्तन करनेसे जैसा भाव मुझमें होता है वैसा समीप रहनेसे नहीं होता, इसलिये तुमको उचित है कि, शीघ्र अपने

**गृह्णंति नो न पतयः पितरौ सुता वा न भ्रातृबंधुसुहृदः कुत एव चान्ये ॥ तस्माद्भवत्प्रपदयोः पतितात्मनां नो नान्या भवेद्गतिमरिंदम तद्विधेहि ॥ ३० ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ पतयो नाभ्यसूयेरन्पितृभ्रातृसुतादयः ॥ लोकाश्च वो मयोपेता देवा अप्यनुमन्वते ॥ ३१ ॥ न प्रीतयेऽनुरागाय ह्यंगसंगो नृणामिह ॥ तन्मनो मयि युंजाना अचिरान्मामवाप्स्यथ ॥ ३२ ॥ ( स्मरणाद्दर्शनाद्ध्यानान्मयि भावोऽनुकीर्तनात् ॥ न तथा सन्निकर्षेण प्रतियात ततो गृहान् ॥) श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्ता मुनिपत्न्यस्ता यज्ञवाटं पुनर्गताः ॥ ते चानसूयवः स्वाभिः स्त्रीभिः सत्रमपारयन् ॥ ३३ ॥ तत्रैका विधृता भर्त्रा भगवंतं यथाश्रुतम् ॥ हृदोपगुह्य विजहौ देहं कर्मानुबंधनम् ॥ ३४ ॥ भगवानपि गोविंदस्तेनैवान्नेन गोपकान् ॥ चतुर्विधेनाऽऽशयित्वा स्वयं च बुभुजे प्रभुः ॥ ३५ ॥**

मखभवनको जाओ ) ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, इसप्रकार जब श्रीकृष्णने द्विजपत्नियोंको समझाया तब वह द्विजांगना यज्ञशालामें पहुँची और उन ब्राह्मणोंने कुछ अपराध उनको न लगाया, निर्दोष समझकर अपनी स्त्रियोंके साथ आनन्दपूर्वक यज्ञ समाप्त किया ॥ ३३ ॥ जिस समय सब स्त्रियें श्रीकृष्णके पासको भोजन लेकर चलीं उस समय एक स्त्रीके पतिने अपनी स्त्रीको जानेसे रोक लियाथा, उसने जैसा श्रीकृष्णका रूप, रंग, स्वभाव कानोंसे सुन रक्खाथा उसी रूपका ध्यानकर हृदयमें आलिंगन करके कर्मोंके अधीन जो देह था उसको त्यागकर चैतन्यस्वरूप भगवद्रूपमें लय होगई ॥ ३४ ॥ और जो जो पक्वान्न मिठाई द्विजपत्नियोंने लाइ थीं उन चारप्रकारके व्यंजनोंको यमुनाके निकट

कुंजोंकी छायामें बैठ, अतिप्रसन्न हो श्रीकृष्ण वृन्दावनविहारी अपने हाथसे भोजन करातेथे और सब सखा उन भोजनोंकी प्रशंसा कर करके
प्रेमसे भोग लगारहे थे. जब सब सखा भोजन कर चुके तो पीछे अपने आप भी भोजन करके ब्राह्मणियोंकी बड़ी सराहना की ॥ ३५ ॥
इस प्रकार मनुष्यरूप धारण कर लीला करके लोगोंकी सदृश गोप गोपियोंको आनंददेके आपभी उनके साथ रमण करते भये ॥ ३६ ॥
इसके उपरान्त वह ब्राह्मण अपने भोजन न देनेके अपराधको स्मरण करके दुःख पाते भये क्योंकि श्रीकृष्ण और बलदेवको सामान्य मनुष्य
समझके अन्न नहीं दिया॥३७॥उन अपनी पत्नियोंकी श्रीकृष्ण भगवान्में अलौकिक प्रीति देखकर और अपने आपको भक्तिहीन समझकर

एवं लीलानरवपुर्नृलोकमनुशीलयन् ॥ रेमे गोगोपगोपीनां रमयन्रूपवाक्कृतैः ॥ ३६ ॥ अथानुस्मृत्य विप्रास्ते अन्वत
प्यन् कृतागसः ॥ यद्विश्वेश्वरयोर्याच्ञामहन्म नृविडंबयोः ॥ ३७ ॥ दृष्ट्वा स्त्रीणां भगवति कृष्णे भक्तिमलौकिकीम् ॥
आत्मानं च तया हीनमनुतप्ता व्यगर्हन् ॥ ३८ ॥ धिग् जन्म नस्त्रिवृद्विद्यां धिग् व्रतं धिग् बहुज्ञताम् ॥ धिक्
कुलं धिक् क्रियादाक्ष्यं विमुखा ये त्वधोक्षजे ॥ ३९ ॥ नूनं भगवतो माया योगिनामपि मोहिनी ॥ यद्वयं गुरवो
नृणां स्वार्थे मुह्यामहे द्विजाः ॥ ४० ॥ अहो पश्यत नारीणामपि कृष्णे जगद्गुरौ ॥ दुरंतभावं योऽविध्य
न्मृत्युपाशान्गृहाभिधान् ॥ ४१ ॥

अत्यन्त दुःखी हो बारम्बार अपने आपको धिक्कार दे देकर अपनी निन्दा करते थे ॥ ३८ ॥ शुद्ध माता पितासे, सावित्री यज्ञोपवीतहुएसे,
यज्ञकी दीक्षा लियेसे यह तीन प्रकारका हमारा जन्म है इसको हमारी विद्याको हमारे कर्मको और हमारी चतुराईको बारम्बार धिक्कार है
हमारे व्रत करनेको धिक्कार है हमारे अनेक शास्त्रके पढ़नेको धिक्कार हमारे कुलको और क्रिया दक्षताको भी धिक्कार है,
क्योंकि जिससे जगदीश्वर भगवान्से विमुख हुए इसलिये हमको धिक्कार है और इस हमारी अधम बुद्धिको धिक्कार है ॥ ३९ ॥ निश्चय है
कि, भगवान् वासुदेवकी माया योगियोंको मोह उपजानेवाली है, इस मायासे मनुष्योंमें गुरु ब्राह्मण जो हम हैं सो स्वार्थमें मोहित

होरहेहैं हाय अहो बड़े आश्चर्यकी बातहै देखो! जगद्गुरु श्रीकृष्णचन्द्रमें स्त्रियोंकी कैसी अलौकिक भक्तिहै देखो! जिस भक्तिने गृहरूप मृत्युकी, फाँसियोंको काट दिया॥४०॥४१॥ तो विचारतो करो यह स्त्रीकी जाति, कैसी अशुद्ध है न तो इनके उपवीतसंस्कार है न गुरुके समीप वास है:न तप है न जप है न आत्माका विचारहै न पवित्रताहै न सुकर्म है॥४२॥ तो भी योगीश्वरोंके ईश्वर परपुरुष श्रीकृष्णभगवान्में जैसी इन अबलाओंकी अचल भक्ति है ऐसी हम स्नान सन्ध्या-जप तप करनेवालोंकी भी नहीं तो धिक्कार है हमारे इस संस्कार और यज्ञव्यवहारको ॥ ४३ ॥ हम लोग कुछ भी अपने अर्थको नहीं पहिचानते घरके व्यवहारमें भूल रहेहैं और ऐसे अचेत हैं कि आगे पीछेकी कुछ भी सुधि नहीं, महात्माओंके आनन्द देनेवाले श्रीकृष्ण

नासां द्विजातिसंस्कारो न निवासो गुरावपि ॥ न तपो नात्ममीमांसा न शौचं न क्रियाः शुभाः ॥ ४२ ॥ अथापि उत्तमश्लोके कृष्णे योगेश्वरेश्वरे ॥ भक्तिर्दृढा न चास्माकं संस्करादिमतामपि ॥ ४३ ॥ ननु स्वार्थविमूढानां प्रमत्तानां गृहेहया ॥ अहो नः स्मारयामास गोपवाक्यैः सतां गतिः॥ ४४ ॥ अन्यथा पूर्णकामस्य कैवल्याद्याशिषां पतेः ॥ ईशितव्यैः किमस्माभिरीशस्यैतद्विडंबनम् ॥ ४६ ॥ हित्वाऽन्यान् भजते यं श्रीः पादस्पर्शाशयाऽसकृत् ॥ आत्मदोषापवर्गेण यद्याच्ञा जनमोहिनी॥४६॥देशः कालः पृथग् द्रव्यं मंत्रतंत्रर्त्विजोऽग्नयः॥ देवता यजमानश्च क्रतुर्धर्मश्च यन्मयः ॥४७॥ स एष भगवान्साक्षाद्विष्णुर्योगेश्वरेश्वरः ॥ जातो यदुष्वित्यश्शृण्म ह्यपि मूढा न विद्महे॥ ४८ ॥

भगवान्ने गोपोंके वचनोंसे हमैं सचेत किया हाय ! तो भी हम मूर्ख न चेते इसमें किसीका कुछ दोष नहीं यह सब हमारे कर्मोंका फल है ॥ ४४ ॥ पूर्ण जिनका मनोरथ मोक्षादिक सब मनोरथोंके अधीश्वर श्रीकृष्णभगवान् उनको हमसे मायाके वशीभूत पामर जीवोंसे क्या प्रयोजन था ? केवल भातका मांगना तो ईश्वरका कौतुक था ॥ ४५ ॥ देखो ! त्रिभुवनेश्वरी लक्ष्मी ब्रह्मादिक देवता और सब संसारको छोड़कर चरणारविन्दके स्पर्शकी चाहना करके अपना चंचलपना और दोष दूर करनेके लिये जिनका दिन रात भजन करती हैं उन श्रीकृष्णका माँगना केवल हम लोगोंको मोहका उत्पन्न करनेवाला है ॥४६॥ देश काल अलग अलग चरुपुरोडाशादिक द्रव्य, मंत्र, तंत्र, ऋत्विज, अग्नि, देवता, यजमान, यज्ञ, धर्म, यह

सब श्रीकृष्णका रूप है। सो साक्षात् श्रीकृष्णभगवान् विष्णु योगेश्वरोंके ईश्वरने यदुकुलमें आनकर जन्म लियाहै, यह बात हमने पण्डितलोगोंके मुखसे सुनी थी, परन्तु तो भी हम जान बूझकर मूर्ख अज्ञानी होगये ॥४७॥४८॥ कोई कोई ब्राह्मण कहनेलगे कि, अहो हम बड़े धन्यहैं क्योंकि हमारी ऐसी भक्तिमती स्त्री हुई कि, जिनकी भक्तिके प्रभावसे कृष्ण भगवान्‌में हमारी भी दृढ़ भक्ति हुई॥ ४९ ॥ अकुण्ठ बुद्धि जो आप श्रीकृष्ण भगवान् हैं, सो आपके लिये बारम्बार नमस्कार है, जिसकी मायासे मोहितबुद्धि हो हम कर्म मार्गमें भटकते फिरते हैं॥ ५० संसारकी मायासे जो हमारा चित्त मोहित हो रहाहै और आपकी महिमाको हम नहीं जानते, ऐसे जो हम अज्ञनी लोगहैं सो हे दीनदयालु ! हमारा अपराध क्षमा

अहो वयं धन्यतमा येषां नस्तादृशीः स्त्रियः ॥ भक्त्या यासां मतिर्जाता ह्यस्माकं निश्चला हरौ ॥ ४९ ॥ नमस्तस्मै भगवते कृष्णायाकुंठमेधसे॥ यन्मायामोहितधियो भ्रमामः कर्मवर्त्मसु ॥५०॥स वै न आद्यः पुरुषः स्वमायामोहितात्मनाम्॥ अविज्ञातानुभावानां क्षंतुमर्हत्यतिक्रमम् ॥५१॥ इति स्वाघमनुस्मृत्य कृष्णे ते कृतहेलनाः॥ दिदृक्षवोऽप्यच्युतयोः कंसाद्भीता न चाऽचलन्॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भाग०म० द० पू० यज्ञपत्न्युद्धरणदीक्षितानुतापनं नाम त्रयोविंशोध्यायः ॥ २३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ भगवानपि तत्रैव बलदेवेन संयुतः ॥ अपश्यन्निवसन्गोपानिंद्रयागकृतोद्यमान् ॥ १ ॥ तदभिज्ञोऽपि भगवान्सर्वात्मा सर्वदर्शनः ॥ प्रश्रयावनतोऽपृच्छद्वृद्धान्नन्दपुरोगमान् ॥ २ ॥

कीजै ॥ ५१ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् के अपराधी जो ब्राह्मण हैं, उनको अपने अपराधको स्मरण करके कृष्ण, बलदेवके दर्शनकी इच्छा हुई परन्तु कंसके भयके मारे नही जासके ॥ ५२ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां यज्ञपत्न्युद्धरणं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ दोहा–चौविसवें अध्यायमें, इन्द्र यज्ञको त्याग । गोवर्द्धन पूजन कियो, सबन सहित अनुराग ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले हे राजन् ! श्रीकृष्ण भगवान् अपने बड़ेभाई बलदेवजी सहित सुखसे रहते थे कि, इन्द्रके यज्ञकी तय्यारी होती देखते भये ॥ १ ॥ सब प्राणियोंके आत्मा भगवान् सर्वव्यापक सब बतोंके जाननेवाले, जानते भी थे कि, इन्द्रके यज्ञका प्रबंध होरहा है तो भी नंदरानीसे बूझने

लगे कि, माताजी ! आज क्या है ? जो घर घर पकवान मिठाई बन रही है और तुम भी बडी धूमधाममें हो ? मुझे समझाकर कहो कि, यह क्या भेद है ? जो मेरे मनका संशय मिटै ? यशोदा बोली कि, पुत्र ! इस समय मुझको सावकाश नहीं यह सब वृत्तान्त तुम अपने पितासे जाकर बूझो वह तुम्हारा सब सन्देह दूर करदेंगे, यह सुन नन्दजीके पास जाकर श्रीकृष्ण बोले ॥ २ ॥ कि, पिता ! आज क्या है ? जो सब व्रजमें कड़ाही खड़क रही है और अनेक अनेक प्रकारके व्यंजन बन रहे हैं, सब ठौर ठौर कोलाहल मचरहा है और ग्वालबाल चारों ओर भागे भागे फिरते हैं, क्या उत्सव है ? किस देवताके नामका यज्ञ है ? क्या इसका फल है ? कौनसे देवताका पूजन है ? क्या क्या उसमें गुण हैं ? कौन इसका अधिकारी है ? किस किस वस्तुसे यज्ञ होताहै ॥ ३ ॥ हे पिता ! मुझे इस बातके सुननेकी बड़ी अभिलाषा है. सज्जनपुरुष सब प्राणियोंमें और स्थानोंमें आत्माको

कथ्यतां मे पितः कोऽयं संभ्रमो व उपागतः ॥ किं फलं कस्य चोद्देशः केन वा साध्यते मखः ॥ ३ ॥ एतद्ब्रूहि महान्कामो मह्यं शुश्रूषवे पितः ॥ न हि गोप्यं हि साधूनां कृत्यं सर्वात्मनामिह ॥ ४ ॥ अस्त्यस्वपरदृष्टीनाममित्रोदास्तविद्विषाम् ॥ उदासीनोऽरिवद्वर्ज्य आत्मवत्सुहृदुच्यते ॥ ५ ॥ ज्ञात्वाऽज्ञात्वा च कर्माणि जनोऽयमनुतिष्ठति ॥ विदुषः कर्मसिद्धिः स्यात्तथा नाविदुषो भवेत् ॥ ६ तत्र तावत्क्रियायोगो भवतां किं विचारितः ॥ अथ वा लौकिकस्तन्मे पृच्छतः साधु भण्यताम् ॥ ७ ॥

देखते हैं उनसे कोई कर्म छिपा नही है और छिपानेके योग्य भी नहीं है ॥ ४ ॥ साधु पुरुष अपना बिराना कुछ नहीं समझते उनकी समदृष्टि है, मित्र उदासीन ! वा वैरी भी उनका कोई नहीं होता, उदासीन तो शत्रुकी सदृश वर्जित है, सुहृद् आत्माकी समान मानना चाहिये, इससे उसको अवश्य सम्मतिमें साथ करले ॥ ५ ॥ यह प्राणी जानकर भी कर्म करता है और बिना जाने भी कर्म करता है परंतु जानकर जो करता है उसका फल तत्काल मिलता है और जो बिना जाने कर्म करता है उसका कार्य किसी प्रकार सिद्ध नहीं होता ॥ ६ ॥ आपने जो यह यज्ञका अनुष्ठान कर रक्खा है सो शास्त्रकी रीतिसे किया है, अथवा लोकरीतिसे किया है और यह रीति आपके यहाँ परम्परासे चली आई है वा आज

किसीने नई बताई है, यह आपसे मेरा निवेदन है कि, आप कृपाकर मुझसे कहो ॥ ७ ॥ श्रीकृष्णके गम्भीर वचन सुनकर नन्दरायजी बोले कि, बेटा ! क्या यह वृत्तान्त तुमने आजतक नहीं सुना ? मेघरूप भगवान् इन्द्र हैं और मेघही उनकी प्यारी मूर्ति है यही प्राणियोंके प्राणोंकी रक्षा करनेवाला है और संतोष देनेवाले जलकी वर्षा करता है ॥ ८ ॥ मेघोंका राजा भगवान् इन्द्र है उसको हम भी और संसारके दूसरे पुरुषभी उसी मेघपतिके बरसाये जलसे उत्पन्न हुवा जो अन्न है उसीसे यह यजन करते हैं, उसके करनेसे देवता, पितृ, प्रसन्न होते हैं. अनेक प्रकारकी ऋद्धि सिद्धि उत्पन्न होती है वन उपवन फूलतेहैं, तृण, घास उत्पन्न होताहै, उससे सब पशु, पक्षी, जीव, जन्तु आनन्द पातेहैं और उस यजन कर्मके उपरान्त जो

नंद उवाच ॥ पर्जन्यो भगवानिंद्रो मेघास्तस्यात्ममूर्तयः ॥ तेऽभिवर्षंति भूतानां प्रीणनं जीवनं पयः ॥ ८ ॥ तं तात वयमन्ये च वार्मुचां पतिमीश्वरम् ॥ द्रव्यैस्तद्रेतसा सिद्धैर्यजन्ते क्रतुभिर्नराः ॥ ९ ॥ तच्छेषेणोपजीवन्ति त्रिवर्गफलहेतवे ॥ पुंसां पुरुषकाराणां पर्जन्यः फलभावनः ॥ १० ॥ य एवं विसृजेद्धर्मं पारंपर्यागतं नरः ॥ कामाल्लोभाद्भयाद्द्वेषात्स वै नाप्नोति शोभनम् ॥ ११ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वचो निशम्य नन्दस्य तथाऽन्येषां व्रजौकसाम् ॥ इन्द्राय मन्युं जनयन्पितरं प्राह केशवः ॥ १२ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ कर्मणा जायते जंतुः कर्मणैव विलीयते ॥ सुखं दुःखं भयं क्षेमं कर्मणैवाभिपद्यते ॥ १३ ॥

शेषान्न रहजाता है उसीकी प्राप्तिके लिये अपनी जीविका करके धर्म करते हैं और धर्म, अर्थ, काम, मोक्षका सेवन करते हैं ॥ ९ ॥ १० ॥ हे पुत्र ! यह इन्द्रयज्ञकी रीति हमारे यहाँ परम्परासे चली आई है, कुछ आज ही किसी पण्डितने नई नहीं बनाई, जो धर्म परम्परासे चला आयाहै और जो मनुष्य काम, लोभ, भय, द्रोहसे उसको छोड़ देते हैं उन पुरुषोंका कभी कल्यान नहीं होता ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित ! नंदराय और वृद्ध वृद्ध व्रजवासियोंके ऐसे वचन सुनकर इन्द्रके ऊपर अत्यन्त क्रोधकरके उसका मान घटानेके लिये श्रीकृष्णभगवानने अपने पिता नन्दजीसे कहा ॥ १२ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे पिताजी ! कर्महीसे प्राणी जन्म लेताहै और कर्महीसे देहका त्याग करताहै, दुःख, सुख, भय, कल्यान,

कुशल यह सब कर्महीके अधीन हैं ॥१३॥ कोई कोई मतवाले ऐसा कहते हैं कि, ईश्वर प्राणियोंके किये हुए कर्मोंके फलका देनेवाला है इससे तो यह सिद्ध हुवा कि, ईश्वर कर्मोंके वशीभूत है जैसा कर्म जिसने किया वैसाही फल मिला ईश्वर अपनी ओरसे कुछ नहीं करसक्ता, इस बातसे यह निश्चय हुवा कि, फलकी सिद्धि देनेवाला कर्महीं प्रधान रहा, इसलिये कर्मही जब मुख्य पर ठहरा तो फिर ईश्वर क्या वस्तु है ? उसे तो ऐसा समझो कि, जैसे बकरीके कण्ठके स्तन ॥१४॥ जब कर्मही प्रधान ठहरा, तो इन्द्रसे क्या प्रयोजन ? जब सब प्राणी अपने अपने कर्मोंके अनुसार भोग भोगते हैं, पूर्वजन्मके संस्कारजन्य जो कर्म हैं उनको इन्द्रभी किसीप्रकार नहीं घटा बढ़ा सक्ता ॥ १५ ॥ प्राणी स्वभावहीके वशीभूत हैं और स्वभावहीको वर्तें हैं देवता, असुर, मनुष्य यह सब स्वभावहीके वशमें हैं और कर्मकी प्रवृत्ति भी स्वभावके अधीन है तो फिर उस प्रवृत्तिमें ईश्वरकी

**अस्तिचेदीश्वरः कश्चित्फलरूप्यन्यकर्मणाम् ॥ कर्तारं भजते सोऽपि न ह्यकर्तुः प्रभुर्हि सः ॥ १४ ॥ किमिंद्रेणेह भूतानां स्वस्वकर्मानुवर्तिनाम् ॥ अनीशेनान्यथा कर्तुं स्वभावविहितं नृणाम् ॥ १५ ॥ स्वभावतंत्रो हि जनः स्वभावमनुवर्तते ॥ स्वभावस्थमिदं सर्वं सदेवासुरमानुषम् ॥ १६ ॥ देहानुच्चावचाञ्जंतुः प्राप्योत्सृजति कर्मणा ॥ शत्रुर्मित्रमुदासीनः कर्मैव गुरुरीश्वरः ॥ १७ ॥ तस्मात्संपूजयेत्कर्म स्वभावस्थः स्वकर्मकृत् ॥ अंजसा येन वर्तेत तदेवास्य हि दैवतम् ॥ १८ ॥ आजीव्यैकतरं भावं यस्त्वन्यमुपजीवति ॥ न तस्माद्विंदते क्षेमं जारं नार्यसती यथा ॥ १९ ॥**

कुछ आवश्यकता नहीं ॥ १६ ॥ यह जीव कर्महीसे छोटे बड़े देहको पाता है और त्यागता है. कर्मही शत्रु है, कर्मही मित्र है, कर्मही गुरु है, कर्मही ईश्वर है ॥ १७ ॥ इस लिये स्वभावमें स्थित होकर अपने कर्मोंका अनुष्ठान करे. यही मुख्य है. यद्यपि देवताके नामसे यज्ञ, व्रत, पूजन, हवन, किया बस उस करनेहीका नाम कर्म है. यद्यपि तुमको यह सन्देह हो कि, बिना देवताके हमारा कार्य सिद्ध नहीं होसक्ता, देवताही हमारा कार्य करता है, तो भी देवता कर्मकेही अधीन ठहरा, देखो ? तुम किसी देवताका नाम लेकर अग्निपर दूधका पात्र रखदो, वह दूध औटजायगा और देवताका नाम नहीं भी लो तो भी औटजायगा, परंतु बिना अग्निपर धरे किसी प्रकार नहीं औट सक्ता, तो मुख्य कर्मही ठहरा, क्योंकि बिना कर्म कुछ नहीं होसक्ता अनायास पूर्वक कर्मकी पूजाकरै और जिससे जिस पुरुषका निर्वाह हो वही उसका देवता है ॥ १८ ॥ जो पुरुष एक पदार्थका सेवन

करके दूसरे पदार्थका सेवन करते हैं, वह पुरुष कभी कल्याणको नहीं पाते. जैसे व्यभिचारिणी स्त्री परपुरुषका सेवन करके कल्याणको नहीं
पाती ॥ १९ ॥ हे पिता ! चारो वर्णोंको चाहिये कि, अपने अपने धर्मपर आरूढ रहैं. ब्राह्मणको चाहिये वेद पढ़ै और उसीसे अपनी आजीविका
करै. क्षत्रियको चाहिये कि,पृथ्वीकी रक्षा करै.वैश्य व्यापारादिकसे अपना उदर पूर्ण करै और शूद्रको चाहिये कि. ब्राह्मण,क्षत्रिय,वैश्यकी सेवा करके
अपना प्रतिपाल करै ॥ २० ॥ खेती, वाणिज्य, गोरक्षा और व्याजलेना यह चार प्रकारकी वैश्यकी जीविका है. इन चारोंमें हमारे तो सदा
गायोसेही जीविका है ॥ २१ ॥ हे पिता ! ऐसा कभी मत समझना कि हमारी गायोंकी वृद्धि और आजीवका इन्द्रहीके अधीन है, क्योंकि सत्त्व
गुण, रजोगुण, तमोगुण इन्हीं तीन गुणोसे विश्वका पालन उत्पत्ति नाश होता है. इस रजोगुणसे स्त्री पुरुषसे मिलके त्रिविध जगत् उत्पन्न होता

वर्त्तेत ब्रह्मणा विप्रो राजन्यो रक्षया भुवः ॥ वैश्यस्तु वार्तया जीवेच्छूद्रस्तु द्विजसेवया ॥ २० ॥ कृषिवाणिज्यगोरक्षा
कुसीदं तुर्यमुच्यते ॥ वार्त्ता चतुर्विधा तत्र वयं गोवृत्तयोऽनिशम् ॥ २१ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति स्थित्युत्पत्त्यंतहेतवः ॥
रजसोत्पद्यते विश्वमन्योन्यं विविधं जगत् ॥ २२ ॥ रजसा चोदिता मेघा वर्षंत्यंबूनि सर्वतः॥ प्रजास्तैरेव सिद्ध्यंति महेंद्रः
किं करिष्यति ॥ २३ ॥ न नः पुरो जनपदा न ग्रामा न गृहा वयम् ॥ नित्यं वनौकसस्तात वनशैलनिवासिनः ॥ २४ ॥
तस्माद्गवां ब्राह्मणानामद्रेश्चारभ्यतां मखः ॥ य इंद्रयागसंभारास्तैरयं साध्यतां मखः ॥ २५ ॥ पच्यंतां विविधाः
पाकाः सूपांताः पायसादयः ॥ संयावापूपशष्कुल्यः सर्वदोहश्च गृह्यताम् ॥ २६ ॥

है ॥ २२ ॥ रजोगुणकी प्रेरणासे मेघ सर्वत्र स्थानोंपर जल वर्षाते हैं, उसी जलसे प्रजाका जीवन होता है, इन्द्र इसमें क्या करसक्ता है ॥ २३ ॥
हमारे तो पुर, देश, नगर, ग्राम, घर कुछ भी नहीं है, हे तात ! केवल वनही हमारा घर है और सदा वन और पर्वतोंमें हमारा वास है
॥ २४ ॥ इसलिये गौ, ब्राह्मणकी सेवा करनी उचित है और पर्वतोंका पूजन करना चाहिये जिससे हमारी गायोंका और हमारा पालन पोषण
हो, सो हमारे समीप सब पर्वतोंमें श्रेष्ठ गोवर्द्धनपर्वत है उसीके यज्ञका प्रारम्भ करो, जो इन्द्रके यज्ञके लिये सामग्री इकट्ठी करी है उसी सामग्रीसे
गोवर्द्धनके यज्ञका प्रारम्भ करो ॥ २५ ॥ खीरसे आदि लेके दालतक अनेक अनेक प्रकारके व्यञ्जन बनाओ, गेहूंकी पूरी, कचौरी, उडद,

मूंगकी दाल, कढी, पकौरी, रायता, चुनौरी, शाक, वासमतीके चावलोंका भात, दूध, दही, रबड़ी, मलाई और सब गायोंका दूध इकट्ठा करो ॥ २६ ॥ वेदके पढ़नेवाले ब्राह्मणोंको बुलाकर हवनकी सामग्री मँगाकर, अग्निमें होम कराओ और उन ब्राह्मणोंको भाँति भाँतिके अन्न, गोदान, दक्षिणा और अलंकार पहिराओ ॥ २७ ॥ और जो दीन भिखारी, कुत्ते चांडालसे आदि लेकर पतिततक हैं, सबको यथायोग्य भोजन कराओ गायोंको घास दो, गोवर्द्धनपर्वतको बलिदान दो ॥ २८ ॥ अच्छे अच्छे वस्त्र आभूषण पहिर चन्दनका तिलक लगाय, नये नये वस्त्र धारण करके, शृंगार बनाओ. गौ, ब्राह्मण, अग्नि; पर्वतकी प्रदक्षिणा करो ॥ २९ ॥ हे पिता ! मेरा तो यह मत है, आगे आपकी इच्छा हो सो कीजे यह गौ, ब्राह्मण और गोवर्द्धनपर्वतका यज्ञ मुझको तो अत्यन्त प्रिय है ॥ ३० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इन्द्रका गर्व दूर करनेके

हूयंतामग्नयः सम्यग् ब्राह्मणैर्ब्रह्मवादिभिः ॥ अन्नं बहुगुणं तेभ्यो देयं वो धेनुदक्षिणाः ॥ २७ ॥ अन्येभ्यश्चाऽऽश्वचांडालपतितेभ्यो यथार्हतः ॥ यवसं च गवां दत्त्वा गिरये दीयतां बलिः ॥ २८ ॥ स्वलंकृता भुक्तवंतः स्वनुलिप्ताः सुवाससः ॥ प्रदक्षिणं च कुरुत गोविप्राऽनलपर्वतान् ॥ २९ ॥ एतन्मम मतं तात क्रियतां यदि रोचते ॥ अयं गोब्राह्मणाद्रीणां मह्यं च दयितो मखः ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कालात्मना भगवता शक्रदर्पजिघांसया ॥ प्रोक्तं निशम्य नंदाद्याः साध्वगृह्णंत तद्वचः ॥ ३१ ॥ तथा च व्यदधुः सर्वं यथाह मधुसूदनः ॥ वाचयित्वा स्वस्त्ययनं तद्द्रव्येण गिरिद्विजान् ॥ ३२ ॥ उपहृत्य बलीन्सर्वानादृता यवसं गवाम् ॥ गोधनानि पुरस्कृत्य गिरिं चक्रुः प्रदक्षिणम् ॥ ३३ ॥

लिये कालरूप भगवान्का बचन सुनकर नन्दादिक गोपोंने और सब व्रजवासियोंने परस्पर कहा कि, हे पुत्र ! मैं तेरा वचन किसीप्रकार नहीं फेरसक्ता और न कोई और फेर सकै जो बात तुझको अच्छी लगे हम सब उसीमें प्रसन्न हैं. इस बातको सुनकर बड़े बड़े जो वृद्ध गोप थे, वह कहने लगे कि, कृष्ण सत्य कहता है, हमारा इन्द्रसे क्या प्रयोजन है ? हमको तो नदी, पहाड, वन सदा बने रहैं ॥ ३१ ॥ जिसप्रकार मधुसूदन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा उसीप्रकार सब व्रजवासी स्वस्तिवाचन वचायके संपूर्ण इन्द्रके यज्ञकी सामग्री करते भये ॥ ३२ ॥ पर्वत और द्विजोंको आदर युक्त यथाविधि सन्मान करके सब व्रजवासी गौवोंको आगे करके गोवर्द्धन पर्वतराजकी परिक्रमा करते भये ॥ ३३ ॥

फिर धूप, दीप, नैवेद्य, चन्दन, अक्षत, पान, सुपारी गिरिराजके आगे धर आरतीकर निदानक ढेरके ढेर चढाने लगे, इतनी मिठाई चढी कि, सम्पूर्ण पर्वत ढकगया और दूध, दही, घृत इतना चढाया कि, नदियें बहने लगीं और जहाँ तहाँ अनेक रंगके थानके थान तान दिये, उससमय गिरिराज ऐसे शोभायमान जान पडते थे मानो भगवान् विराट् श्रीकृष्णचन्द्रसे मिलनेको आये हैं, उस अद्भुत शोभाको देखकर व्रजवासी प्रसन्न हो होकर ॥ ३४ ॥ ब्राह्मणोंका आशीश लेते भये वहाँ व्रजवासियोंके प्रतीति करानेके लिये श्रीकृष्णने नया कौतुक एक और किया, अपना दूसरा रूप और प्रगट किया कि, मैंही हूं गोवर्द्धन पर्वत, अतिशय बृहत् शरीर बडी लम्बी लम्बी भुजायें बडा चौडा लम्बा मुख, अखण्ड प्रकाश, महास्थूल जंघा और जानू और शैलके शिखरकी समान शीश, रत्नजटित मुकुट धरे, आभूषण पहिरे, कण्ठमें वनमाला पीताम्बर धारण किये

**अनांस्यनडुद्युक्तानि ते चारुह्य स्वलंकृताः ॥ गोप्यश्च कृष्णवीर्याणि गायंत्यः सद्विजाशिषः ॥ ३४ ॥ कृष्णस्त्वन्यतमं रूपं गोपविश्रंभणं गतः ॥ शैलोऽस्मीति ब्रुवन्भूरि बलिमादद् बृहद्वपुः ॥ ३५ ॥ तस्मै नमो व्रजजनैः स चक्रे आत्मनाऽऽत्मने ॥ अहो पश्यत शैलोऽसौ रूपी नोऽनुग्रहं व्यधात् ॥ ३६ ॥ एषोऽवजानतो मर्त्यान्कामरूपी वनौकसः ॥ हंति ह्यस्मै नमस्यामः शर्मणे आत्मनो गवाम् ॥ ३७ ॥**

गिरिराजकी कन्दरामेंसे निकलकर बोले ॥ ३८ ॥ फिर तो सब गोप गोपी भोजनके थाल और परातें उठा उठा गिरिराजको पकडाते जाते थे और वह प्रसन्न हो हो खाते थे और प्रत्येक भोजनकी प्रशंसा भी करतेथे, निदान जो कुछ पकवान मिठाई नन्दादिक व्रजवासी लेगये थे, उस सबको निर्वार प्रसादमात्र छोड दी, तब तो श्रीकृष्णचन्द्र सबसे पुकारकर कहनेलगे कि, हे पिता ! हे भ्रातृगण ! देखो गिरिराजने आज कैसा प्रत्यक्ष रूपसे दर्शन दिया और तुम्हारे ऊपर अनुग्रह किया, देखा आपने गिरिराजका कौतुक कभी इन्द्रनेभी इस प्रकार प्रगट होकर दर्शन दिया था ? और अपने हाथसे इसप्रकार भोजन किया था ? सबने उस गिरिराजको नमस्कार करना ॥ ३६ ॥ यह गोवर्द्धननाथ अपने पूजनेवालोंपर सदा दयादृष्टि रखते हैं और जो कोई वनवासी इनका तिरस्कार करनेवाले हैं उनको सिंह सर्पादिक रूपसे कालकौर करलेते हैं, इसलिये

अपने और गायोंके मंगलार्थ इनको वारम्बार नमस्कार और दण्डवत करो ॥ ३७ ॥ इसप्रकार सम्पूर्ण गोप वासुदेव भगवान्की आज्ञासे भलेप्रकार यज्ञ करके श्रीकृष्णचन्द्रको सङ्ग लेके गोवर्धनसे व्रजको आवत भये ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे भाषाटीकायां इन्द्रमखभंगो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ दोहा–पच्चिसमें व्रजपर चढो, इन्द्र खाय कर खार। हरि व्रजकी रक्षा करी, करपर गिरिवर धार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! इन्द्रने अपनी पूजाका लोप देखकर श्रीकृष्ण भगवान्ही

इत्यद्रिगोद्विजमखं वासुदेवप्रणोदिताः ॥ यथा विधाय ते गोपाः सहकृष्णा व्रजं ययुः॥३८॥इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० इन्द्रमखभंगो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इन्द्रस्तदात्मनः पूजां विज्ञाय विहतां नृप ॥ गोपेभ्यः कृष्णनाथेभ्यो नन्दादिभ्यश्चुकोप सः ॥ १ ॥ गणं सांवर्तकं नाम मेघानां चांतकारिणाम् ॥ इंद्रः प्राचोदयत्क्रुद्धो वाक्यं चाहेशमान्युत ॥ २ ॥ अहो श्रीमदमाहात्म्यं गोपानां काननौकसाम् ॥ कृष्णं मर्त्यमुपाश्रित्य ये चक्रुर्देवहेलनम् ॥ ३ ॥

जिनके नाथ हैं उन नंदादिक व्रजवासियोंको अपना शत्रु समझ अत्यंत कोप किया कि क्या कारण मेरी पूजा छोडकर गोवर्द्धनकी पूजा की * ॥ उसी समय प्रलय करनेवालोंमें मुख्य सांवर्तक नाम गणको बुलाकर आज्ञादी (मैंहीं इन्द्र हूं) ऐसे अभिमानी इन्द्रने महाक्रोध करके अत्यन्त कठोर वचन कहा ॥ २ ॥ अहो बड़े आश्चर्यकी बात है, वनके रहनेवाले, गँवार गायोंको चरानेवाले जातिके ग्वालियोंको लक्ष्मीका कैसा मद हुआहै जिन्होंने मनुष्य कृष्णका आश्रय लेकर (मैं सुराधीश इन्द्र हूँ) मेरा अपराध किया और कुछ आगा पीछा न विचारा, सत्यहै मूर्ख कहीं

* शंका–इन्द्रकी विनयसे भगवान्ने पृथ्वीमें अवतार लिया था सो इन्द्रने भगवान् श्रीकृष्णकी निन्दा क्यों की ?

उत्तर–भगवान्की प्रिया जो देवी थी उसका अनादर इन्द्र अपने अभिमान और अज्ञानसे नित्य किया करता था, उस अपने इन्द्रके किये अनादरको देवीने स्मरण करके और अपना पक्षपाती श्रीकृष्णको समझकर प्रथम इन्द्रका उपद्रव देवीने नहीं किया, उससमय तो सहन करलिया फिर पीछे श्रीकृष्णका पक्षपात कर देवीने इन्द्रको मोहित कर लिया, मोहको प्राप्त होकर इन्द्र उन्मत्त हो भगवान्को भूल गया और व्रजके ऊपर प्रलयके करनेवाले मेघोंको भेजकर मूसलधार जल वर्षाया यह कारण था ॥

ज्ञान सिखानेसे ज्ञानी हो सक्ता है ? ॥ ३ ॥ जो अदृढ़ नौकाकी सदृश यह कर्ममय यज्ञ है, इससे आत्माका कल्याण जिससे होता है, उस आत्म
विद्याको छोड़कर हठकी करनीपर बैठ इस संसारसमुद्रके पार होना सहजमें ही चाहता है ॥ ४ ॥ वह वाचाल, मूर्ख, अज्ञानी किसीकी बातको
नहीं मानता और अपने आपको बड़ा पण्डित और ज्ञानी जानता है, और ऊंच नीचको कुछ नहीं पहिचानता. ऐसे छोटी अवस्थावाले मूर्ख मनुष्य
श्रीकृष्णका आश्रय ले उन गँवार ग्वालिनियोंने सब संसारमें मेरी अवज्ञा की ॥ ५ ॥ लक्ष्मीके मदके मतवाले गोप कृष्णके सिखाने बुझानेसे
हमैं इन गँवारोंने कुछ न समझा और हमारा तिरस्कार करके यज्ञभाग पर्वतको दिया, उस नाचनेवाले कृष्णका भरोसा करके अपने प्राणोंकी
कुशल चाहते हैं तो तुम उनके सबके गर्वका और गायोंका नाश करो ॥ ६ ॥ और ठौर वर्षनेका कुछ काम नहीं केवल चौरासीकोस ब्रजपरही
ऐसी वर्षा करो कि गोवर्द्धन पहाड़का खोजमात्र भी न रहै अरु गाय बछडोंका तो ऐसा विनाश करना कि, उनका कोई नाम लेवा और पानी

यथाऽदृढैः कर्ममयैः क्रतुभिर्नाम नौनिभैः ॥ विद्यामान्वीक्षिकीं हित्वा तितीर्षति भवार्णवम् ॥ ४ ॥ वाचालं बालिशं
स्तब्धमज्ञं पंडितमानिनम् ॥ कृष्णं मर्त्यमुपाश्रित्य गोपा मे चक्रुरप्रियम् ॥ ५ ॥ येषां श्रियाऽवलिप्तानां कृष्णेनाध्मापि
तात्मनाम् ॥ धुनुत श्रीमदस्तंभं पशून्नयत संक्षयम् ॥ ६ ॥ अहं चैरावतं नागमरुह्यानुव्रजे व्रजम् ॥ मरुद्गणैर्महावीर्यैर्नं
दगोष्ठजिघांसया ॥ ७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं मघवताऽऽज्ञप्ता मेघा निर्मुक्तबंधनाः ॥ नन्दगोकुलमासारैः पीडया
मासुरोजसा ॥ ८ ॥ विद्योतमाना विद्युद्भिः स्तनंतः स्तनयित्नुभिः ॥ तीव्रैर्मरुद्गणैर्नुन्ना ववृषुर्जलशर्कराः ॥ ९ ॥

देवा भी न रहै, लाख वह हाय हाय करैं परन्तु तुम कुछ दया चित्तमें मत लाना, क्योंकि जैसा उन्होंने किया है उस अपनी करनीका फल तो
भोगैं, तुम किसीप्रकारका संदेह मत करना मैंभी तुम्हारे पीछे पीछे ऐरावत हाथीपर चढ़ देवताओंकी सेना समेत और सब प्रलय करनेवाले मेघोंको
और उञ्चास ( ४९ ) मरुद्गण पवनोंको भी साथ लाऊँगा ब्रजतो क्या ? वहांकी भूमितक बहादूंगा फिर देखूं जगत्में किसकी सामर्थ्य है जो ब्रजवा
सियोंकी रक्षा करै ॥ ७ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं कि हे राजन् ! मेघोंने इसप्रकार इन्द्रकी आज्ञा पाय मुक्तबंधन हो नंदरायके गोकुलपर बलते
बडी वर्षा करने लगे ॥ ८ ॥ चारों ओरसे घटा घिर आई, बिजली चमकने लगीं, बादलोंके गर्जनेका गम्भीर शब्द होनेलगा; तीव्र मरुद्गणोंने
मेघोंको चलायमानकर ओलोंकी झडी लगादी और मूशलधार वर्षा होने लगी ॥ ९ ॥

वर्षाकी धारा हाथीके शुण्डकी समान मोटी बादलोंमेंसे अखण्ड गिरती थी, जिससे समस्त व्रजमण्डल जलमें डूबगया और चारोंओरसे बादलोंके समूहके समूह उमडते चले आते थे, ऊंचे नीचे गाढ़ गढौले और पृथ्वी कहीं नहीं दिखाई देतीथी॥१०॥बड़े वेगकी वर्षासे और महाप्रचण्ड पवनसे पशु सब थर थर काँपने लगे और गोपी गोप जाड़ेके मारे अत्यन्त दुःखी हो,हाय हाय ! करतीं थर थर काँपतीं श्रीगोविन्द कृष्णकी शरणमें जाती भई॥११॥मूसलधार जो जल वर्षा तो उससे पीड़ित होकर गायें अपना शिर नीचे किये बछड़ोंको नीचे लिये, थर थर काँपती थीं और गोपियें गि रती पड़ती भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके निकट जाकर बोलीं ॥१२॥ हे कृष्ण हे कृष्ण ! हे महाभाग!हेसामर्थ्यवान् ! हे भक्तहितकारी ! हे गोकुलनाथ ! इस महाक्रोधी इन्द्रसे इस अपने गोकुलकी और हमारी रक्षा करो ॥ १३ ॥ जब बड़ी बड़ी शिलायें ओलोंकी आकाशसे गिरनेलगीं उनसे बेसुधि

स्थूणास्थूला वर्षधारा मुंचत्स्वभ्रेष्वभीक्ष्णशः ॥ जलौघैः प्लाव्यमाना भूर्नादृश्यत नतोन्नतम् ॥१० ॥ अत्यासारातिवा
तेन पशवो जातवेपनाः ॥ गोपा गोप्यश्च शीतार्ता गोविंदं शरणं ययुः ॥११॥ शिरः सुतांश्च कायेन प्रच्छाद्यासारपीडि
ताः ॥ वेपमाना भगवतः पादमूलमुपाययुः ॥ १२ ॥ कृष्णकृष्ण महाभाग त्वन्नाथं गोकुलं प्रभो ॥ त्रातुमर्हसि देवान्नः
कुपिताद्भक्तवत्सल ॥ १३ ॥ शिलावर्षनिपातेन हन्यमानमचेतनम् ॥ निरीक्ष्य भगवान्मेने कुपितेंद्रकृतं हरिः ॥ १४ ॥
अपर्त्वत्युल्बणं वर्षमतिवातं शिलामयम् ॥ स्वयागे निहतेऽस्माभिरिंद्रो नाशाय वर्षति ॥ १५ ॥ तत्र प्रतिविधिं सम्य
गात्मयोगेन साधये ॥ लोकेशमानिनां मौढ्याद्धरिष्ये श्रीमदं तमः ॥ १६ ॥ न हि सद्भावयुक्तानां सुराणामीश
विस्मयः ॥ मत्तोऽसतां मानभंगः प्रशमायोपकल्पते ॥ १७ ॥

और व्याकुल गोकुलवासियोंको देखा, तब सबके दुःख दूर करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने जाना कि, यह सब कौतुक उसी महाक्रोधी इन्द्रका है ॥ १४ ॥ विना वर्षाऋतुके जो यह महाभयानक शिलाओंकी वर्षा हो रहीहै और महाप्रलयकेसा प्रचण्ड पवन चल रहाहै, केवल इसका यही कारण है कि, मैंने जो इसके यज्ञको भंग करदिया और इसकी पूजा व्रजसे उठा दी, इसीसे इन्द्र हमारे विनाशके लिये मूसलधार पानी वर्षा रहा है ॥ १५ ॥ इसकारण अबमैं अपनी सामर्थ्यसे इस महाघोर वर्षाका उपाय करूंगा और उन अज्ञानी लोकपाल और अभिमानी इन्द्रादिक देवता ओंको जो लक्ष्मीका मद होगया है उस मदको हरूंगा ॥ १६ ॥ मेरी भक्ति अथवा सत्त्वगुण जिन देवताओंके हृदयमें व्याप रहाहै और मैंहीं उनका

ईश्वरहूं इसलिये उन देवताओंको अपने पराक्रम और बलका गर्व किसी प्रकार होना नहीं चाहिये, क्योंकि अभिमानमें भक्ति और प्रेम कहाँ ? इसलिये जबतक उन अभिमानियोंका मानखण्डन न होगा तबतक वह मेरा मान न करेंगे और मेरा मान किये विना उनका कल्याण कहाँ ? ॥ १७ ॥ इससे वह उपाय करूं जो वह मेरी शरण आवे क्योंकि मेरा नाम गोकुलनाथ है जब मैंहीं गोकुलका नाथ होकर गोकुलकी रक्षा न करूंगा तो और कौन रक्षा करने आवेगा ? क्योंकि सब गोकुलवासी मुझहीको अपना प्राण आधार समझते हैं मुझहीको अपना तन,मन,धन जानते हैं, यह सब मेरेही दर्शनकी अभिलाषा करते रहते हैं मेरे समान और किसी दूसरेको नहीं मानते ॥ १८ ॥ यह कह नटवर रूपधर लीलामात्र एक हाथसे गोवर्द्धन पर्वतको उखाड बायें करकी कन अंगुली पर धर, ऊपरको उठा व्रजमण्डलपर छत्रीकी समान तान दिया, जैसे कोई बालक

यस्मान्मच्छरणं गोष्ठं मन्नाथं मत्परिग्रहम् ॥ गोपाये स्वात्मयोगेन सोऽयं मे व्रत आहितः ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वैकेन हस्तेन कृत्वा गोवर्धनाचलम् ॥ दधार लीलया कृष्णश्छत्राकमिव बालकः ॥ १९ ॥ अथाह भगवान् गोपान् हेऽब तात व्रजौकसः ॥ यथोपजोषं विशत गिरिगर्तं सगोधनाः ॥ २० ॥ न त्रास इह वः कार्यो मद्धस्ताद्रिनिपातने ॥ वातवर्षभयेनालं तत्त्राणं विहितं हि वः ॥ २१ ॥ तथा निर्विविशुर्गर्तं कृष्णाश्वासितमानसाः ॥ यथावकाशं सधनाः सव्रजाः सोपजीविनः ॥ २२ ॥

छत्राकको उखाड़कर ऊपरको उठालेताहै ( यह वह छत्राक है जिसको बालक साँपकी छत्रीकहते हैं ) ॥ १९ ॥ जब भगवानने पर्वतको उठा लिया तब पीछे गोपोंसे कहा कि, हे भैया ! हे पिता ! हे व्रजवासियो ! अपनी २ गाय बछड़े बाल बच्चों समेत सुखसे इस पर्वतके नीचे आजाओ ॥ २० ॥ हे व्रजवासियो ! अपने मनमें यह मत समझना कि, कृष्णके हाथसे गिरि गिरजायगा, यह सब बाबा नन्दका प्रभाव है, इसमें मेरा कुछ पराक्रम नहीं है, यहाँ पवन पानीका कुछ खटका नहीं अपने मनमें पूर्ण विश्वास करके गिरिकी छायामें चले आओ, मैंने तुम लोगोंकी रक्षाकरनेके लिये गोवर्द्धनको हाथपर उठा लिया है, जबलों बहुत वर्षा होय तबलों इसके नीचे सुखसे वास करो ॥ २१ ॥ जिन लोगोंको श्रीकृष्णके बलवीर्यका पूरा भरोसा था इन्होंने गाय बछड़े गाड़ी पुरोहितादिक जिसको पाया उसको नन्द उपनन्द अपने संग ले आनन्दपूर्वक पर्वतके

नीचे गढ़ेलेमें घुसगये; उससमय सब श्रीकृष्णके मुखकी ओरको निहार रहे थे, न किसीको भूख थी न प्यास थी ॥ २२ ॥ उस दिनसे ब्रजवासीं भूख प्यास तज चकोरकी नाईं श्रीकृष्णचन्द्रके चन्द्रमुखकोही देखतेरहे और श्यामसुन्दर भी सातदिन तक पर्वतको धारण किये एकही ठौर जहाँके तहाँ खड़े रहे, एक तिलभरभी चरणको नहीं सरकाया ॥ २३ ॥ और मेघ उसीप्रकार मूशलधार जल बरसातारहा ओले पडते रहे चपला चमकती रही परन्तु ब्रजका कुछ नाश नहीं हुआ, यह बात सुन इन्द्र चकित होगया और कृष्णके योगबलका प्रभाव देख अपने मनमें बडा आश्चर्य मानने लगा और अपनी प्रतिज्ञाकी अवज्ञा देख अत्यन्त व्याकुल हुवा और सब अज्ञान अभिमान धूलमें मिलगया, मेघोंको वर्जने

क्षुत्तृड्व्यथां सुखापेक्षां हित्वा तैर्व्रजवासिभिः ॥ वीक्ष्यमाणो दधावद्रिं सप्ताहं नाचलत्पदात् ॥२३॥ कृष्णयोगानुभावं तं निशम्येंद्रोऽतिविस्मितः ॥ निस्तंभो भ्रष्टसंकल्पः स्वान्मेघान्स न्यवारयत् ॥ २४ ॥ खं व्यभ्रमुदितादित्यं वातवर्षं च दारुणम् ॥ निशाम्योपरतं गोपान् गोवर्धनधरोऽब्रवीत ॥ २५ ॥ निर्यात त्यजत त्रासं गोपाः सस्त्रीधनार्भकाः ॥ उपारतं वातवर्षं व्युदप्रायाश्च निम्नगाः ॥ २६ ॥ ततस्ते निर्ययुर्गोपाः स्वंस्वमादाय गोधनम् ॥ शकटोढोपकरणस्त्रीबालस्थविराः शनैः ॥ २७॥ भगवानपि तं शैलं स्वस्थाने पूर्ववत् प्रभुः ॥ पश्यतां सर्वभूतानां स्थापयामास लीलया ॥ १८ ॥

लगा कि अब तुम्हारा बल यहां नहीं चलैगा॥२४ ॥जब आकाशमें बादल छिन्न भिन्न होगये सूर्यनारायण उदय हुए भयानक वर्षा और पवन चलनेसे बन्द होगई, तब गोवर्द्धनधारी श्रीकृष्णमुरारीने गोपोंसे कहा कि ॥ २५ ॥ हे गोपो ! स्त्री, बालक, गाय, बछडोंको लेकर तुम इस पर्वतके नीचेसे बाहर निकलो डरो मत. अब पवन वर्षा थमगई, नदियोंका जल भी उतरगया ॥ २६॥ तब बांकेविहारीकी मधुरवाणी सुन सब गोप अपने अपने बाल बच्चे और गायोंके समूहोंको लेलेकर और गाड़ियोंमें सब वस्तु धर धरकर स्त्री, बालक, वृद्ध सब सहज सहजमें निकले ॥ २७ ॥ सर्व समर्थवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सब ब्रजवासियोंके सन्मुख पर्वतको जहांका तहां रखदिया ॥ २८ ॥

प्रेममें प्रफुल्लित हो सब ब्रजवासी परस्पर आनकर यथायोग्य मिलने लगे और स्नेहभरी गोपियें आनन्दपूर्वक दही, अक्षत, जलसे पूजनकर मांगलिक आशिषें देने लगीं ॥ २९ ॥ यशोदा, रोहिणी, नन्दराय और बलियोंमें बलवान् श्रीबलदेवजी महाराज श्रीकृष्णचन्द्रको हृदयसे लगाकर, स्नेहमें मग्न होकर बारम्बार आशीर्वाद देतेथे ॥ ३० इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! अन्तरिक्षमें देवताओंके समूह, साध्यगण, सिद्ध, गंधर्व, चारण सन्तुष्ट हो हो, स्तुति पढ़ पढ़ फूलोंकी वर्षा करनेलगे ॥ ३१ ॥ हे राजन ! स्वर्गमें देवता शंख और दुन्दुभि बजानेलगे, तुम्बुरू आदि गन्धर्वपति श्रीमुकुन्दभगवान्के गुणानुवाद गानेलगे ॥ ३२ ॥ नंद उपनन्द बलराम सहित मनमोहनप्यारे मित्रोंको

**तं प्रेमवेगान्निभृता व्रजौकसो यथा समीयुः परिरंभणादिभिः ॥ गोप्यश्च सस्नेहमपूजयन्मुदा दध्यक्षताद्भिर्युयुजुः सदाशिषः ॥ २९ ॥ यशोदा रोहिणी नंदो रामश्च बलिनां वरः ॥ कृष्णमालिंग्य युयुजुराशिषः स्नेहकातराः ॥ ३० ॥ दिवि देवगणाः साध्याः सिद्धगंधर्वचारणाः ॥ तुष्टुवुर्मुमुचुस्तुष्टाः पुष्पवर्षाणि पार्थिव ॥ ३१ ॥ शंखदुन्दुभयो नेदुर्दिवि देवप्रणोदिताः ॥ जगुर्गंधर्वपतयस्तुंबुरुप्रमुखा नृप ॥ ३२ ॥ ततोऽनुरक्तैः पशुपैः परिश्रितो राजन्स्वगोष्ठं सबलोऽव्रजद्धरिः ॥ तथाविधान्यस्य कृतानि गोपिका गायंत्य ईयुर्मुदिता हृदिस्पृशः ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० गोवर्द्धनोद्धरणं नाम पंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवंविधानि कर्माणि गोपाः कृष्णस्य वीक्ष्य ते ॥ अतद्वीर्यविदः प्रोचुः समभ्येत्य सुविस्मिताः ॥ १ ॥ बालकस्य यदेतानि कर्माण्यत्यद्भुतानि वै ॥ कथमर्हत्यसौ जन्म ग्राम्येष्वात्मजुगुप्सितम् ॥ २ ॥**

संगले ब्रजमें आये और गोपी परमानंद देनेवाली वनमाली श्रीकृष्णकी मनोहर मनोहर लीला गाती चली आती थी, इसप्रकार आनंद सहित सब अपने अपने घर आये ॥ ३३ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गोवर्द्धनोद्धरणं नाम पंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

दोहा–छब्बिसमें हरिके चरित, विस्मय युक्त निहार। नन्द गर्गके वचन कह, वरणे यश विस्तार ॥ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! गोपोंने गोवर्द्धन उठाना और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अनेक कर्म और प्रभाव देख बड़ा आश्चर्य मान नन्दरायजीके पास आनकर कहने लगे॥ १॥ कि, इस बालकके बड़े अद्भुत चरित्र हैं, इन्हें देखकर हमको संदेह होताहै कि, अपने स्वरूपके और इस ग्रामके रहनेवाले पुरुषोंमें इनका जन्म

होना कैसे संभवहै ? ॥ २ ॥ क्योंकि जो सातवर्षके बालकने एक हाथसे लीलापूर्वक जिसप्रकार हाथी कमलको उठा लेता है, उसीप्रकार पर्वतको उठालिया ॥ ३ ॥ और नेत्र मूंदे हुए अति छोटी अवस्थामें इस बालकने बडे वेगवाली पूतनाके स्तनोंको प्राण सहित पान किया था, जैसे काल यौवन अथवा आयुर्बलको पीताहै ॥ ४ ॥ देखो ! तीन महीनेके होके गाडियोंके नीचे पालनेमें सोतेहुए रोते रोते जो इस बालकने ऊपरको पाँव उछाले, तो चरणकी ठोकर लगकर गाड़ी उलटकर कैसी गिरी थी ? ॥ ५ ॥ और देखो ! जब एकही वर्षका कृष्ण आँगनमें बैठा खेल रहा था, तब आकाशमें दैत्य तृणावर्त्त इसे हरकर लेगया, उस दैत्यका गला घोटकर इसने कैसा मारा ? ॥ ६ ॥ और देखो ! कभी

यः सप्तहायनो बालः करेणैकेन लीलया ॥ कथं बिभ्रद्गिरिवरं पुष्करं गजराडिव ॥ ३ ॥ तोकेनामीलिताक्षेण पूतनाया महौजसः ॥ पीतः स्तनः सह प्राणैः कालेनेव वयस्तनोः ॥ ४ ॥ हिन्वतोऽधःशयानस्य मास्यस्य चरणावुदक् ॥ अनोऽपतद्विपर्यस्तं रुदतः प्रपदाहतम् ॥ ५ ॥ एकहायन आसीनो ह्रियमाणो विहायसा ॥ दैत्येन यस्तृणावर्तमहन्कंठग्रहातुरम् ॥ ६ ॥ कचिद्धैयंगवस्तैन्ये मात्रा बद्ध उलूखले ॥ गच्छन्नर्जुनयोर्मध्ये बाहुभ्यां तावपातयत् ॥ ७ ॥ वने संचारयन्वत्सान्सरामो बालकैर्वृतः ॥ हंतुकामं बकं दोर्भ्यां मुखतोऽरिमपाटयत् ॥ ८ ॥ वत्सेषु वत्सरूपेण प्रविशंतं जिघांसया ॥ हत्वा न्यपातयत्तेन कपित्थानि च लीलया ॥९॥ हत्वा रासभदतेय तद्बंधूंश्च बलान्वितः ॥ चक्रे तालवनं क्षेमं परिपक्कफलान्वितम् ॥ १० ॥ प्रलंबं घातयित्वोग्रं बलेन बलशालिना ॥ अमोचयद्व्रजपशून्गोपांश्चारण्यवह्नितः ॥ ११ ॥

जब कृष्णने माखन चुराया था, तब यशोदाजीने इसे ऊखलसे बाँध दिया इसके उपरान्त इसने वृक्षोंके बीच में आय, हाथोंसे उनको कैसा उखाड़ डाला ? ॥ ७ ॥ और देखो ! जब वनमें बलदेवजी सहित बछडे चराते थे उस समय बकासुर इनके मारनेको आया, उसको दोनों हाथोंसे चोंच पकड कैसे चीरडाला ? ॥ ८ ॥ देखो बछड़ोंमें बछडेका रूप धरकर मारनेकी इच्छासे आये हुए वत्सासुरको मार उसकी देहको लीलापूर्वक कैथके वृक्षपर कैसा पटका था ? और लीलासेही वह वृक्षपरसे फल भी गिरगये ॥ ९ ॥ इसकेउपरान्त बलदेवजी सहित धेनुकासुरको मार और उसके संगियोंको भी मार फल जिनमें पक रहे, उन तालोंको निर्भय कर दिया ॥ १० ॥ फिर महाबलवान् बलदेवजीसे अत्यन्त

भयानक प्रलम्बासुर दैत्यको मरवाय और ब्रजमें जो अग्नि लगी थी, उससे पशु तथा गोपोंको छुड़ादिया ॥ ११ ॥ फिर देखो ! इसी कृष्णने अति भयानक विषवाले कालीनागको दंड दे, उसके मदको दूरकर बलात्कार दहमें से निकाल यमुनाको निर्विष करदिया ॥ १२ ॥ नंद ! हम सब व्रजवासियोंका इनमें बड़ा अनुराग है. अर्थात् इतना प्यार होगया है कि, छुटायेसे छूटना अत्यन्त कठिन है और इन श्रीकृष्णका भी हममें स्वाभाविक प्यार है अर्थात् यह श्रीकृष्ण सबकी आत्मा हैं, यह शंका होती है ॥ १३ ॥ क्योंकि सातवर्षका बालक इतना बडाभारी पर्वत उठावे ? इसलिये हे व्रजनाथ ! तुम्हारे पुत्रमें हमको शंका उत्पन्न होती है कि, कदाचित् परमेश्वर न हों ? इसकारण हम इसका विचार करेंगे कि, तुम्हारे

आशीविषतमाहींद्रं दमित्वा विमदं ह्रदात् ॥ प्रसह्योद्वास्य यमुनां चक्रेऽसौ निर्विषोदकाम् ॥ १२ ॥ दुस्त्यजश्चानुरागो ऽस्मिन्सर्वेषां नो व्रजौकसाम् ॥ नंद ते तनयेऽस्मासु तस्याप्यौत्पत्तिकः कथम् ॥१३ ॥ क सप्तहायनो बालः क महा द्रिविधारणम् ॥ ततो नो जायते शंका व्रजनाथ तवात्मजे ॥१४॥ नंद उवाच ॥ श्रूयतां मे वचो गोपा व्येतु शंका च वोऽर्भके ॥ एनं कुमारमुद्दिश्य गर्गो मे यदुवाच ह ॥१५॥ वर्णास्त्रयः किलास्यासन्गृह्णतोऽनुयुगं तनूः ॥ शुक्लो रक्तस्तथा पीत इदानीं कृष्णतां गतः ॥ १६ ॥ प्रागयं वसुदेवस्य कचिज्जातस्तवात्मजः ॥ वासुदेव इति श्रीमानभिज्ञाः संप्रचक्षते ॥ १७ ॥ बहूनि संति नामानि रूपाणि च सुतस्य ते ॥ गुणकर्मानुरूपाणि तान्यहं वेद नो जनाः ॥ १८ ॥

कैसा पुत्र हुआ है ॥ १४ ॥ इसप्रकार गोपोंकी बातें सुनकर नंदजी बोले कि, संदेह करनेकी कुछ बात नहीं है, मैं इस बालककी जन्मपत्री लाताहूँ, जो कि, गर्गाचार्यने बनाई है, यह कहकर जन्मपत्री ले आये और बोले कि हे गोपो ! मेरी बात सुनो, जिससे इस बालकमेंसे तुम्हारी शंका मिट जायगी, गर्गाचार्यने इस बालकका नाम धरकर मुझे जो जो गुण बताये हैं, सो श्रवण करो ॥ १५ ॥ इस बालकके तीन वर्ण हैं और युगयुगमें देह धारण करता है, प्रथम इसका श्वेतवर्णथा, फिर रक्त और श्यामवर्ण हुआ और अब इसने कृष्णरूप धारण किया है ॥ १६ ॥ इस तुम्हारे पुत्रने पहले कभी वसुदेवके यहाँ जन्म लिया है, इसलिये जाननेवाले इसको श्रीमान् वासुदेव कहते हैं ॥ १७ ॥ तुम्हारे पुत्रके नाम और रूप बहुत हैं,

इसलिये जैसे जैसे इसमें गुण होंगे वैसे वैसे कर्म करेगा और उन्हींके अनुसार नाम होंगे ॥ १८ ॥ यह तुम्हारा कल्याण करेंगे और गोप तथा गायोंको आनंद देंगे, अधिक क्या कहैं ? इस कृष्णकी सहायतासे तुम संपूर्ण कष्टोंसे सहजमेंही छूट जाओगे ❋ ॥ १९ ॥ हे व्रजराज ! पहले तुम्हारे पुत्र श्रीकृष्णने राजारहित पृथ्वीमें चोरोंसे पीडित साधुओंकी रक्षा की थी, तब साधुओंने वृद्धिको प्राप्त हो चोरोंको जीत लिया था ॥२०॥

एष वः श्रेय आधास्यद्गोपगोकुलनंदनः ॥ अनेन सर्वदुर्गाणि यूयमंजस्तरिस्यथ ॥ १९ ॥ पुराऽनेन व्रजपते साधवो दस्युपीडिताः ॥ अराजके रक्ष्यमाणा जिग्युर्दस्यून्समेधिताः ॥ २० ॥ य एतस्मिन्महाभागाः प्रीतिं कुर्वंति मानवाः ॥ नारयोऽभिभवंत्येतान्विष्णुपक्षानिवासुराः ॥ २१ ॥ तस्मान्नंदात्मजोऽयं ते नारायणसमो गुणैः ॥ श्रिया कीर्त्या नुभावेन तत्कर्मसु न विस्मयः ॥ २२ ॥ इत्यद्धा मां समादिश्य गर्गे च स्वगृहं गते ॥ मन्ये नारायणस्यांशं कृष्णम क्लिष्टकारिणम् ॥ २३ ॥

जो बडभागी पुरुष इन श्रीकृष्णमें प्रीति करते हैं, उनको वैरी नहीं सन्ताप देते ! जिस प्रकार विष्णु भगवान्‌से रक्षित देवताओंको असुर नहीं सता सके ॥२१॥ इस कारण हे नंद ! तुम्हारा यह पुत्र गुण, शोभा, कीर्ति, प्रभाव इत्यादिमें नारायणके समान है इसके कर्मोंमें आश्चर्य मत मानना ॥ २२ ॥ इसप्रकार साक्षात् गर्गाचार्य मुझसे कहकर अपने घरको चले गये, उसी दिनसे बडे बडे कार्य करनेवालोंमें श्रीकृष्णको मैं नारायणका

* शंका–नन्दजीसे गर्गमुनिने कहा कि, श्रीकृष्णके कर्मको हम जानते हैं ससारमें और कोई भी नहीं जानता, यह बडे सन्देहकी बातहे इससे यह ज्ञात होता है कि, गर्गमुनि तो परमज्ञानी थे इनके सिवाय और जो ऋषि मुनि थे यह सब ब्राह्मण नहीं थे, गर्गमुनिकी बातोंसे ऐसा जान पडता है ।
उत्तर–सब ऋषि मुनियोंका निरादर करके गर्गमुनि ऐसी बात कभी नहीं कहसक्ते गर्गमुनिने ( अह ) पदका यह अर्थ किया कि, हमारी जाति जितनी है ससारमें मुनि, ऋषि, गृहस्थ, किशान, सब श्रीकृष्ण भगवान्‌के कर्मको जानते हैं यह अर्थ अहपद का किया, कुछ अपने अकेलेके लिये नहीं कहा ॥

अंश मानताहूँ ॥ २३ ॥ इसप्रकार व्रजवासियोंने गर्गाचार्यका वचन नंदरायजीसे सुन प्रसन्न हो नंदजीकी पूजा करी और श्रीकृष्णचंद्रमेंसे उनकी
शंका दूर होगई ॥ २४ ॥ यज्ञके नाशसे क्रोधित हो इन्द्रने सात दिन रात जब व्रजपर मूशलधार वर्षा की उस समय व्रज पत्थर पवनसे पीडित,
ग्वाल बाल पशु और स्त्रियोंको अपनी शरण आये देख जिन भगवान् श्रीकृष्णचंद्रको दया आगई और मुसकाकर जिसप्रकार बालक सर्पकी

इति नंदवचः श्रुत्वा गर्गगीतं व्रजौकसः ॥ दृष्टश्रुतानुभावास्ते कृष्णस्यामिततेजसः ॥ मुदिता नंदमानर्चुः कृष्णं च गत
विस्मयाः ॥ २४ ॥ देवे वर्षति यज्ञविप्लवरुषा वज्राश्मवर्षानिलैः सीदत्पालपशुस्त्रि आत्मशरणं दृष्ट्वानुकंप्युत्स्मयन् ॥
उत्पाट्यैककरेण शैलमबलो लीलोच्छिलींध्रं यथा बिभ्रद्गोष्ठमपान्महेंद्रमदभित्प्रीयान्न इंद्रो गवाम् ॥ २५ ॥ इति
श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे गर्गगीतनिरूपणं नाम षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

छत्रीको उखाड डालता है, उसीप्रकार एक हाथसे गोवर्द्धन पर्वतको उखाड़ धारणकर 'व्रजकी रक्षा की' वही इन्द्रके मदको दूर करनेवाले गौवोंके
इन्द्र भगवान् वासुदेव हमारे ऊपर प्रसन्न हों * ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गर्गगीतनिरूपणं नाम
षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

---

* शंका—सौ १०० यज्ञ करनेवाले राजा इन्द्रका तिरस्कार करके सुरभी जो गायें हैं उन्होंने अपना इन्द्र श्रीकृष्णको क्यों किया, इन्द्र तो तीनलोकमें एकही है हमने आजतक दूसरा इन्द्र सुना नहीं
फिर उन्होंने दूसरा इन्द्र क्यों किया ?
उत्तर—इन्द्रने गायोंका नाश करनेके लिये गोकुलमें बडी वर्षा की गायोंको मारना विचारा, इसलिये इन्द्रके दशवें अंशके पुण्यका विनाश होगया, इन्द्रके दशवें अंशके पुण्यका नाश होनेसे सुरभियोंने अपना
इन्द्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको बनाया क्योंकि गायोंने विचारा कि, इन्द्र ऐसा चाण्डाल है कि, जिसने अपना कार्य सिद्ध करनेके लिये अधर्म नहीं देखा और गोहत्यासे भी नहीं डरा, तो और दूसरे कामसे क्या
डरेगा अबकी वार तो श्रीकृष्णचन्द्रने बचालिया यह दुष्ट ऐसा कर्म फिर कभी करैगा तो हमारी बछिया बछरे सब विध्वस हो जायँगे और वंशका नाश होजायगा, इसलिये कृष्णभगवान्को अपना इन्द्र बनाया॥

दोहा–सत्ताइस अध्यायमें, लखि श्रीकृष्ण प्रभाव । गायइन्द्र अभिषेक पुनि, वरणों सहज स्वभाव ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित ! भगवान् श्रीकृष्णचंद्रने गोवर्द्धन पर्वत उठाकर जो ब्रजकी रक्षाकी थी,सो देवराज इंद्रने जाकर सब बात कमलयोनि ब्रह्माजीको सुनाई, तब ब्रह्माजी बोले कि, इंद्र ! तैंने बडा अपराध किया, पहले मैं भी उनके गोप, ग्वाल, बछडे इत्यादि हरकर अपनी बूढी दाढीपर धूल डाल चुकाहूं, इसके उपरान्त स्वर्गलोकसे सुरभी गौ और इन्द्रलोकसे इन्द्र आये॥१॥और अपराध करनेके कारण अत्यंत लज्जित हो इन्द्रने एकान्तमें आय सूर्यके समान तेजवाले किरीटको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंसे लगाया॥२॥अमिततेजस्वी श्रीकृष्णचन्द्रका प्रभाव जिस प्रकार कानोंसे श्रवण किया था,उसी प्रकार नेत्रोंसे देखा और उस समय "त्रिलोकीका ईश्वर मैं हूं" यह मद भी जातारहा, तब देवराज इन्द्र हाथ जोडकर बोले॥३॥इन्द्रने

श्रीशुक उवाच ॥ गोवर्धने धृते शैले असाराद्रक्षिते व्रजे ॥ गोलोकादाव्रजत्कृष्णं सुरभिः शक्र एव च ॥ १ ॥ विविक्त उपसंगम्य व्रीडितः कृतहेलनः ॥ पस्पर्श पादयोरेनं किरीटेनार्कवर्चसा ॥ २ ॥ दृष्टश्रुतानुभावोऽस्य कृष्णस्यामिततेजसः ॥ नष्टत्रिलोकेशमद इंद्र आह कृतांजलिः ॥ ३ ॥ इंद्र उवाच ॥ विशुद्धसत्त्वं तव धाम शांतं तपोमयं ध्वस्तरजस्तमस्कम् ॥ मायामयोऽयं गुणसंप्रवाहो न विद्यते तेऽग्रहणानुबन्धः ॥ ४ ॥ कुतो न तद्धेतव ईश तत्कृता लोभादयो येऽबुधलिंगभावाः ॥ तथाऽपि दंडं भगवान्बिभर्ति धर्मस्य गुप्त्यै खलनिग्रहाय ॥ ५ ॥ पिता गुरुस्त्वं जगतामधीशो दुरत्ययः काल उपात्तदंडः ॥ हिताय स्वेच्छातनुभिः समीहसे मानं विधुन्वञ्जगदीशमानिनाम् ॥ ६ ॥

कहा कि, तुम्हारा स्वरूप शुद्ध सत्त्वगुणी है,अर्थात् एक रूप है,शांत सर्वज्ञ है,रजोगुण तमोगुणसे रहित है और मायाका जो कार्य्य अज्ञानसे जीवोंको लगरहा है, सो संसार है, यह तुम्हारे स्वरूपमें नहीं है ॥ ४ ॥ हे ईश ! देहसंबंध तुमको नहीं है तो उस देह बंधसे करेहुए और अन्य देहके कारण जो काम लोभादिक हैं सो कहाँसे होंगे बहुधा ऐसे काम लोभादिक तो अज्ञानी पुरुषोंको होते हैं, तुम्हारे काम लोभादिक तो नहीं हैं, परन्तु तोभी धर्मकी रक्षा और दुष्टोंका मद दूर करनेके लिये तुम दंड देते हो ॥ ५ ॥ तुम जगत्के पिता, गुरु और ईश्वर हो, नाश रहित, दंडके ग्रहण करनेवाले कालरूप हो, जीवोंका हित करनेके लिये और अपनेको ईश्वर माननेवालोंका मान दूर करनेके लिये अपनी इच्छापूर्वक रूप धरकर

लीला करते हो, तुम्हारी लीलामेंही हमारे मान दूर हो जाते हैं, लोकोंकी वाहवाहमें जीवोंका सत्यानाश हो जाताहै ॥ ६ ॥ जो मुझ सरीखे अज्ञानी भी आपको जगत्का ईश्वर मानते हैं, वे भयके समय भी निर्भय आपका दर्शन कर शीघ्र ही ईश्वरत्वका मद त्याग करदेते हैं और गर्वको छोडकर सत्पुरुषोंकी और तुम्हारी भक्तिको करते हैं, तुम्हारी सहजकी चेष्टा जो है, सोई दुष्टोंको दण्डरूप है ॥ ७ ॥ हे समर्थ ! ऐश्वर्यके मदमें डूबेहुए तुम्हारे प्रभावको न जान तुम्हारा अपराध करनेवाले मूढचित्त मेरे ऊपर क्षमाकरो, हे ईश्वर ! फिर मेरी ऐसी बुद्धि न हो; यही मैं प्रार्थना करताहूं ॥ ८ ॥ हे अधोक्षज ! इससंसारमें तुम्हारा अवतार और बडा भार जिनसे हो ऐसे सैन्यपालन करनेवाले मुख्य सेनापति

ये मद्विधाऽज्ञा जगदीशमानिनस्त्वां वीक्ष्य कालेऽभयमाशु तन्मदम् ॥ हित्वाऽऽर्यमार्गं प्रभजंत्यपस्मया ईहा खलानामपि तेऽनुशासनम् ॥ ७ ॥ स त्वं ममैश्वर्यमदप्लुतस्य कृतागसस्तेऽविदुषः प्रभावम् ॥ क्षंतुं प्रभोऽथार्हसि मूढचेतसो मैवं पुनर्भून्मतिरीश मेऽसती ॥ ८ ॥ तवावतारोऽयमधोक्षजेह स्वयंभराणामुरुभारजन्मनाम् ॥ चमूपतीनामभवाय देव भवाय युष्मच्चरणानुवर्तिनाम् ॥ ९ ॥ नमस्तुभ्यं भगवते पुरुषाय महात्मने ॥ वासुदेवाय कृष्णाय सात्वतां पतये नमः ॥ १० ॥ स्वच्छंदोपात्तदेहाय विशुद्धज्ञानमूर्तये ॥ सर्वस्मै सर्वबीजाय सर्वभूतात्मने नमः ॥ ११ ॥ मयेदं भगवन् गोष्ठनाशायाऽऽसारवायुभिः ॥ चेष्टितं विहते यज्ञे मानिना तीव्रमन्युना ॥ १२ ॥ त्वयेशानुगृहीतोऽस्मि ध्वस्तस्तंभो हतोद्यमः ॥ ईश्वरं गुरुमात्मानं त्वामहं शरणं गतः ॥ १३ ॥

योंको मारनेके कारण और तुम्हारे चरणोंका सेवन करनेवाले भक्तोंका कल्याण करनेके लिये है ॥ ९ ॥ ऐसे जो तुम भगवान् महात्मापुरुष हो, सो तुम्हारे लिये नमस्कार है, शुद्ध अंतःकरणके प्रकाशक भक्तोंके रक्षक, वासुदेव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ १० ॥ अपने भक्तोंके ऊपर कृपा करनेके लिये देह धरनेवाले और शुद्ध ज्ञानमूर्ति सर्वरूप सबके कारण सब प्राणियोंके अत्मा तुमको नमस्कार है ॥ ११ ॥ हे भगवन् ! जब मेरा यज्ञ नाशको प्राप्त हुवा तब बडा क्रोध कर मुझ अज्ञानी अभिमानीने ब्रजका नाश करनेके लिये वर्षा और पवन चलाकर करनेके अयोग्य कार्य किये ॥ १२ ॥ यह आपने मेरे ऊपर अत्यन्त अनुग्रह किया जो मेरा गर्व दूर कर दिया, उद्यम भी वृथा गया,

तुम सबके ईश्वर आतमा हो, इसलिये मैं तुम्हारी शरण प्राप्त हुवा हूं ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि,इस प्रकार जब देवराज इन्द्रने स्तुति करी,तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हँसकर मेघके समान गंभीरवाणीसे इन्द्रसे बोले ॥ १४ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे इन्द्र ! मैंने तेरे ऊपर अनुग्रह करनेहीके लिये यज्ञका विध्वंस किया है, क्योंकि तुम देवताओंका राज्य पाकर अचेत हो गये थे, सो अपना स्मरण करानेके लिये यह मैंने किया ॥ १५॥ क्योंकि ऐश्वर्यमद और धनमदसे अंधे हुये पुरुष दण्ड हाथमें लिये मुझे नहीं देखते और जिसके ऊपर मैं कृपा करनेकी इच्छा करताहूं, उस पुरुषकी प्रथम संपत्ति हरलेताहूं ॥ १६ ॥ हे इन्द्र ! अब तुम जाओ, तुम्हारा कल्याण हो, अहंकार त्यागकर मेरी आज्ञाका पालन करना और साव

श्रीशु उवाच ॥ एवं संकीर्तितः कृष्णो मघोना भगवानमुम् ॥ मेघगंभीरया वाचा प्रहसन्निदमब्रवीत् ॥ १४ ॥
श्रीभगवानुवाच ॥ मया तेऽकारि मघवन् मखभंगोऽनुगृह्णता ॥ मदनुस्मृतये नित्यं मत्तस्येंद्रश्रिया भृशम् ॥ १५ ॥
मामैश्वर्यश्रीमदांधो दंडपाणिं न पश्यति ॥ तं भ्रंशयामि संपद्भ्यो यस्य चेच्छाम्यनुग्रहम् ॥ १६ ॥ गम्यतां शक्र
भद्रं वः क्रियतां मेऽनुशासनम् ॥ स्थीयतां स्वाधिकारेषु युक्तैर्वः स्तंभवर्जितैः ॥ १७ ॥ अथाह सुरभिः कृष्णम
भिवाद्य मनस्विनी ॥ स्वसंतानैरुपामंत्र्य गोपरूपिणमीश्वरम् ॥ १८ ॥ सुरभिरुवाच ॥ कृष्णकृष्ण महायोगिन्
विश्वात्मन् विश्वसंभव ॥ भवता लोकनाथेन सनाथा वयमच्युत ॥ १९ ॥ त्वं नः परमकं दैवं त्वं न इंद्रो जगत्पते ॥
भवाय भव गोविप्रदेवानां ये च साधवः ॥ २० ॥ इंद्रं नस्त्वाऽभिषेक्ष्यामो ब्रह्मणा चोदिता वयम् ॥ अवतीर्णोऽसि
विश्वात्मन् भूमेर्भारापनुत्तये ॥ २१ ॥

धान होकर, अपने अधिकार पर रहना ॥ १७ ॥ इसके उपरान्त जब इन्द्र स्तुति कर चुका तब उदारचित्त सुरभी गौने अपनी संतान सहित आकर गोपरूपी ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार और संबोधन देकर कहा कि, ॥ १८ ॥ हे कृष्ण ! हे महायोगिन् ! हे विश्वात्मन् ! हे विश्वको उत्पन्न करनेवाले ! हे अच्युत ! हे अखण्डरूप ! इन्द्रने तो हमें माराही था परन्तु हे लोकोंके नाथ ! आपने बचाया ॥ १९॥ हे जगत्पति ! तुम हमारे श्रेष्ठ देवता हो और तुम्हीं गौ ब्राह्मणके देवताहो और जो साधु हैं उनके कल्याणार्थ हमारे इन्द्र होओ॥२०॥ब्रह्माजीकी हमें आज्ञा हुई है, इसकारण

इन्द्रपदवी देनेके लिये हम तुम्हारा अभिषेक करेंगी। हे विश्वके आत्मा! पृथ्वीका भार उतारनेके लिये तुमने अवतार लिया है ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित्! इसप्रकार कहकर श्रीकृष्णचन्द्रका; यह कामधेनु अपने दुग्धसे अभिषेक करनेलगी और ऐरावत हाथीकी सूंडसे लाये आकाशगंगाके जलसे अभिषेक किया ॥ २२ ॥ और इन्द्रने भी देवमाताओंकी प्रेरणासे देवर्षियोंके सहित भगवान्का अभिषेक किया और गोविन्द नाम धरा ॥२३॥ और दाशार्हवंशोत्पन्न भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका उस समय तुंबुरु, नारदादि, गन्धर्व, विद्याधर, सिद्ध, चारण आनकर लोकोंके पापोंको दूर करनेके लिये भगवान्का यश गाने लगे और अति आनंदित होकर देवांगनायें नृत्य करने लगीं ॥ २४ ॥

श्रीशुक उवाच ॥ एवं कृष्णमुपामंत्र्य सुरभिः पयसाऽऽत्मनः ॥ जलैराकाशगंगाया ऐरावतकरोद्धृतैः ॥ २२ ॥ इंद्रः सुरर्षिभिः साकं नोदितो देवमातृभिः ॥ अभ्यषिंचत दाशार्हं गोविंद इति चाभ्यधात् ॥ २३ ॥ तत्रागतास्तुंबुरुनारदादयो गंधर्वविद्याधरसिद्धचारणाः ॥ जगुर्यशो लोकमलापहं हरेः सुरांगनाः संननृतुर्मुदान्विताः ॥ २४ ॥ तं तुष्टुवुर्देवनिकायकेतवो व्यवाकिरंश्चाद्भुतपुष्पवृष्टिभिः ॥ लोकाः परां निर्वृतिमाप्नुवंस्त्रयो गावस्तदा गामनयन्पयोद्रुताम् ॥ २५ ॥ नानारसौघाः सरितो वृक्षा आसन्मधुस्रवाः ॥ अकृष्टपच्यौषधयो गिरयोऽबिभ्रदुन्मणीन् ॥ २६ ॥ कृष्णेभिषिक्त एतानि सत्त्वानि कुरुनंदन ॥ निर्वैराण्यभवंस्तात क्रूराण्यपि निसर्गतः ॥ २७ ॥

इसके उपरान्त देवताओंमें मुख्य देवता भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी स्तुति और अद्भुत फूलोंकी वर्षा करनेलगे, उस समय तीनोंलोक परम आनंदको प्राप्त होगये। फिर गौ दूधसे पृथ्वीको भिजोने लगीं ॥ २५ ॥ जिस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका गोविंदाभिषेक किया, उस समय नदियें अनेक प्रकारके रसोंकी बहनेवाली होगईं और वृक्षोंमेंसे मदकी धारा चूने लगी, बिना जोते खेत भी आपही पकने लगे और पर्वतोंने अपनी गुफाओंमेंसे मणियोंको बाहर निकालकर धर दिया ॥ २६ ॥ हे कुरुकुलके आनंददाता परीक्षित्! जिस समय श्रीकृष्णचन्द्रका गोविन्दाभिषेक हुआ, उस समय

क्रूरस्वभाववाले सिंहादिक जीवोंका भी वैरभाव दूर होगया ॥ २७ ॥ इसप्रकार गोकुलके रक्षा करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको गोविंदाभिषेक कर वह इन्द्र देवताओंको संग ले स्वर्गको चलागया ॥ २८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गोविंदाभिषेको नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥ दोहा-अट्ठाइसमें नन्दको, लाये कृष्ण छुटाय ॥ गोपोंको वैकुण्ठ सब, हितकरि दियो दिखाय ॥ २८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, राजन्! नन्दजीने एकादशीका निराहार व्रत करके भगवान्का पूजन किया, दूसरे दिन द्वादशी दो घड़ी थी उस समय पारण करनेके लिये अरुणोदयसे पहले

**इति गोगोकुलपतिं गोविंदमभिषिच्य सः ॥ अनुज्ञातो ययौ शक्रो वृतो देवादिभिर्दिवम् ॥२८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० इंद्रस्तुतिर्नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकादश्यां निराहारः समभ्यर्च्य जनार्दनम् ॥ स्नातुं नंदस्तु कालिंद्या द्वादश्यां जलमाविशत् ॥ १ ॥ तं गृहीत्वाऽनयद् भृत्यो वरुणस्यासुरोंतिकम् ॥ अविज्ञायासुरीं वेलां प्रविष्टमुदकं निशि ॥ २ ॥ चुक्रुशुस्तमपश्यंतः कृष्ण रामेति गोपकाः ॥ भगवांस्तदुपश्रुत्य पितरं वरुणाहृतम् ॥ ३ ॥ तदंतिकं गतो राजन्स्वानामभयदो विभुः ॥ प्राप्तं वीक्ष्य हृषीकेशं लोकपालः सपर्यया ॥ महत्या पूजयित्वाऽथ तद्दर्शनमहोत्सवः ॥ ४ ॥**

रात्रिमें धर्मसत्रके बलसे स्नान करनेके कारण यमुनाको गये, तब नंदरायजीने आसुरीवेलाको न जानकर यमुनाजीमें प्रवेश किया * ॥ १ ॥ इसलिये वरुणका एक दैत्य सेवक उन्हें पकड़ वरुणके पास लेगया ॥२॥ नंदरायजीको न देख जो गोप संग गयेथे वह हे कृष्ण! हे राम! इस प्रकार पुकारनेलगे, उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र, पिताको वरुण लेगया यह बात सुन अपने भक्तोंको अभयके देनेवाले वरुणके पास गये ॥ ३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन करनेसे बडा आनंद पाय लोकोंके पालन करनेवाले वरुणजीने इन्द्रियोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आये देख, बड़ी

* शंका-भागवतमें लिखा है कि, नन्दजी एकादशीका व्रत करके जब चार घडी पिछलीरात रही तब भगवान्की पूजा करके यमुनामें स्नान करने गये, इसमें यह शका होती है कि, विना स्नान किये भगवान्का पूजन कैसे किया क्योंकि जो प्राणी विना स्नान किये भगवान्का पूजन करताहैं तो महादोष होताहै ?

उत्तर-महात्मा पुरुष भगवान्का पूजन ऐसे नहीं करते, मानसिक पूजन करते हैं, मानसिक पूजनमें भगवान् प्रसन्न भी होते हैं, इसलिये नन्दजी मानसिक पूजन भगवान्का करके पीछेसे स्नानको गये ॥

पूजाकी सामग्रियोंसे पूजा करके कहा ॥ ४ ॥ वरुणजी बोले कि, आज तुम्हारे दर्शन करनेसे मेरा जन्म सफल हुआ और आजही मेरे मनोरथ भी सफल हुये, हे भगवन् ! तुम्हारे चरणारविन्दोंका जो भजन करते हैं,वह संसारके पार हो मोक्षको प्राप्त होजाते हैं ॥ ५ ॥ परिपूर्णरूप, संपूर्ण जीवोंके साक्षी जिनके समान किसीका ऐश्वर्य नहीं, ऐसे भगवान्को नमस्कारहै और जिनके स्वरूपमें लोकोंकी रचना करनेवाली माया नहीं सुनी जाती ॥ ६ ॥ धर्मकी महिमा और कार्यको नहीं जाननेवाला मूढ मेरा अनुचर तुम्हारे पिताको ले आया, सो अपराध क्षमा करो ॥७॥हे श्रीकृष्ण! मेरे ऊपर तुम अनुग्रह करनेके योग्य हो, गोविंद ! हे पितृवत्सल ! अपने पिताको तुम ले जाओ ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ

**वरुण उवाच ॥ अद्य मे निभृतो देह अद्यार्थोऽधिगतः प्रभो ॥ त्वत्पादभाजो भगवन्नवापुः पारमध्वनः॥५॥नमस्तुभ्यं भगवते ब्रह्मणे परमात्मने ॥ न यत्र श्रूयते माया लोकसृष्टिविकल्पना ॥ ६ ॥ अजानता मामकेन मूढेनाकार्यवेदिना॥ आनीतोऽयं तव पिता तद्भवान्क्षन्तुमर्हति ॥ ७ ॥ ममाप्यनुग्रहं कृष्ण कर्तुमर्हस्यशेषदृक् ॥ गोविंद नीयतामेष पिता ते पितृवत्सल ॥ ८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं प्रसादितः कृष्णो भगवानीश्वरेश्वरः ॥ आदायागात्स्वपितरं बन्धूनां चावहन्मुदम् ॥ ९ ॥ नंदस्त्वतींद्रियं दृष्ट्वा लोकपालमहोदयम् ॥ कृष्णे च सन्नतिं तेषां ज्ञातिभ्यो विस्मितोऽब्रवीत्॥ ॥ १० ॥ ते त्वौत्सुक्यधियो राजन्मत्वा गोपास्तमीश्वरम् ॥ अपि नः स्वगतिं सूक्ष्मामुपाधास्यदधीश्वरः ॥ ११ ॥ इति स्वानां स भगवान्विज्ञायाखिलदृक् स्वयम् ॥ संकल्पसिद्धये तेषां कृपयैतदचिंतयत् ॥ १२ ॥**

परीक्षित् ! इसप्रकार ब्रह्मादिकोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको जब वरुणजीने प्रसन्न किया,तब अपने पिता और बंधु बांधवोंको आनंद देते वहाँसे चले ॥ ९ ॥ जो प्रथम कभी देखनमें न आया,ऐसा वरुणका ऐश्वर्य और श्रीकृष्णचन्द्रमें उनकी प्रीति देख नन्दरायजी अति आश्चर्य मान अपनी जातिके गोपोंसे कहने लगे कि,प्रथम मुझे ले जाकर एक कोनेमें बैठाय दिया, इसके उपरान्त यह कृष्ण गया,तब इसे देख वरुणने नमस्कार करके पूजा की ॥ १० ॥ हे राजन् ! उत्कण्ठायुक्त बुद्धिसे ब्रजवासी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको ईश्वर मान विचार कर कहने लगे कि, श्रीकृष्णचंद्र क्या हमको वैकुण्ठधाम प्राप्त करेंगे ? ब्रह्मादिकोंके ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र अपने ब्रह्मस्वरूपका दर्शन करावेंगे ॥ ११ ॥ इसप्रकार सबके देखनेवाले भगवान्

श्रीकृष्णचन्द्र अपने व्रजवासियोंका मनोरथ जान उसे पूर्ण करनेके लिये कृपाकरके यह विचार करनेलगे ॥१२॥ कि,इस संसारमें प्राणी देहमें अहंकार काम, कर्म इत्यादिसे देवता, पशु, पक्षी आदि जो जो योनि हैं, उनमें भटकता फिरता है और अपना स्वरूप नहीं जानता॥१३॥ इस प्रकार करुणा निधान भगवान्ने विचारकर गोपादि सब व्रजवासियोंको ब्रह्मरूप दिखाया और इसके उपरान्त मायासे परे जो वैकुण्ठधाम है उसका दर्शन कराया ॥१४॥ अब ब्रह्म स्वरूपका वर्णन करते हैं, सत्य अर्थात् बाधारहित ज्ञानस्वरूप है, अनंत अर्थात् गननेमें न आवे, ज्योति अर्थात् स्वयं प्रकाश है, गुणोंके निषेधमें सावधान मुनीश्वर उस रूपको देखते हैं ॥१५॥ वह संपूर्ण व्रजवासी ब्रह्मस्वरूप देहमें प्राप्त होते ही मग्न होगये, फिर भग वान् श्रीकृष्णचन्द्रने कृपा कर वहाँसे निकाल वैकुण्ठलोक दिखाया,जहाँ प्रथम महात्मा अक्रूरजी गये थे,यहाँ शंका है कि,ब्रह्ममें डूबे को वैकुण्ठलोकका

जनो वै लोक एतस्मिन्नविद्याकामकर्मभिः॥उच्चावचासु गतिषु न वेद स्वां गतिं भ्रमन्॥१३॥ इति संचिंत्य भगवान्महा कारुणिको हरिः ॥ दर्शयामास लोकं स्वं गोपानां तमसः परम्॥१४॥ सत्यं ज्ञानमनंतं यद् ब्रह्म ज्योतिः सनातनम्॥यद्धि पश्यंति मुनयो गुणापाये समाहिताः ॥१५॥ ते तु ब्रह्महदं नीता मग्नाः कृष्णेन चोद्धृताः ॥ ददृशुर्ब्रह्मणो लोकं यत्राऽक्रूरोऽध्यगात्पुरा ॥ १६ ॥ नंदादयस्तु तं दृष्ट्वा परमानंदनिर्वृताः ॥ कृष्णं च तत्र च्छंदोभिः स्तूयमानं सुविस्मिताः ॥ १७ ॥ इति श्री मद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे नन्दानयनवैकुण्ठप्रदर्शनं नामाष्टाविंशतितमोऽध्यायः ॥ २८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः ॥ वीक्ष्य रंतुं मनश्चक्रे योगमायामुपाश्रितः॥१॥

दर्शन नहीं बनता तो इसके उत्तरमें कहतेहैं कि,जिन श्रीकृष्णचन्द्रकी कृपासे पहले अक्रूरजीने दर्शन किया था, उन्हीं श्रीकृष्णचन्द्रकी कृपासे इन लोगोंने दर्शन किया, क्योंकि अचिन्त्य ऐश्वर्यमान भगवान् श्रीकृष्णचंद्रमें कुछ यह बात अनुचित नहीं है ॥१६॥ हे नृप ! वहाँ वेदोंसे होती हुई श्रीकृष्णचन्द्रभगवान्की स्तुति देख और नंदादि सब व्रजवासियोंने वैकुण्ठ धामका दर्शन कर परमानंदसे सुखी हो बड़ा आनन्द प्राप्त किया ॥१७॥ इति श्रीमद्भागवते महारापुणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां नन्दानयनवैकुण्ठप्रदर्शनं नामाष्टविंशोऽध्यायः॥ २८ ॥ दोहा--उनतिसमें हरिने कियो, रास विलास बनाय । अन्तर्धान भये तुरत, सबन वहीं छिटकाय ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित् ! गोपकन्याओंसे जिन

रात्रियोंकी प्रतिज्ञा की थी जब वही शरदृतु आनकर उपस्थित हुई कि जहाँ तहाँ चमेली खिलरहीं थीं उन रात्रियोंको देख योगमायाका आश्रय ले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रमण करनेका मनोरथ करने लगे ॥ १ ॥ और उसी समय सुखदायक किरणोंसे पूर्वदिशाके मुखको अरुण करते भगवान् चन्द्रमा उदय हुये, जैसे परदेशसे बहुत दिनोंमें पुरुष आकर अपनी प्यारीके मुखको केशर लगाकर लाल करता है ॥ २ ॥ परिपूर्ण मंडल और लक्ष्मीके मुखके समान कांति नवीन केशरकी तुल्य अरुण चन्द्रमाको देख और राकाकी कोमल किरणोंसे रंगे वृन्दावनको देख भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र स्त्रियोके मनहरण करनेवाले कलरवसे गीत गानेलगे, इस कलरवमेंसेही बीजमंत्र 'क्लीं' निकलता है ॥३॥ प्रेमात्मक कामको बढ़ानेवाले गीतको श्रवणकर श्रीकृष्णचन्द्रनें जिनके मन हर लिये हैं वह स्त्रियें जहाँ पति श्रीकृष्णचन्द्र थे वहाँ आईं और अरी किशोरी वहां चलैगी, इस प्रकार परस्पर

तदोडुराजः ककुभः करैर्मुखं प्राच्या विलिंपन्नरुणेन शंतमैः ॥ स चर्षणीनामुदगाच्छुचो मृजन् प्रियः प्रियाया इव दीर्घ दर्शनः ॥२॥ दृष्ट्वा कुमुद्वंतमखंडमंडलं रमाननाभं नवकुंकुमारुणम् ॥ वनं च तत्कोमलगोभिरंजितं जगौ कलं वाम दृशां मनोहरम् ॥ ३ ॥ निशम्य गीतं तदनंगवर्धनं व्रजस्त्रियः कृष्णगृहीतमानसाः ॥ आजग्मुरन्योन्यमलक्षितोद्य माः स यत्र कांतो जवलोलकुंडलाः ॥ ४ ॥ दुहंत्योऽभिययुः काश्चिद् दोहं हित्वा समुत्सुकाः ॥ पयोऽधिश्रित्य संयाव मनुद्वास्यापरा ययुः ॥ ५ ॥ परिवेषयंत्यस्तद्धित्वा पाययंत्यः शिशून्पयः ॥ शुश्रूषंत्यः पतीन् काश्चिदश्नंत्योऽपास्य भो जनम् ॥ ६ ॥ लिंपंत्यः प्रमृजंत्योऽन्या अंजंत्यः काश्च लोचने ॥ व्यत्यस्तवस्त्राभरणाः काश्चित् कृष्णांतिकं ययुः ॥ ७ ॥

कह अत्यन्त शीघ्रतासे चलीं, चलती समय उनके कानोंके कुण्डल हिलते जाते थे ॥ ४ ॥ कितनीहीं गोपियें उत्कण्ठाके मारे दूहतीहुई गायोंको छोडकर चली आईं और दूसरी चूल्हे पर चढेहुए दूधको वैसाही छोडकर चलीं, बहुत गोपियें गेहूंका पकाहुआ पदार्थ चूल्हेपरही छोडकर चलदीं॥५ ॥ कितनीही एक पत्तल परोसती थीं सो वंशीकी ध्वनि सुनतेही छोडकर चलीं आईं और कितनी एक गोपी अपने देवर जेठके बालकोंको दूध पिलातीथी, उनको छोड आई, कोई कोई गोपी अपने पतिकी सेवा करनेसेही चलीं और कोई कोई भोजन करनेसेही चली आईं ॥ ६ ॥ कोई २ गोपी घरोंको लीपतीं, कोई नेत्रोंमें अंजन लगाती, कोई पाँवोंके गहने हाथोंमें पहर और हाथोंके पावोंमें पहर, लहँगा ओढ़, ओढ़नी पहर, भगवान्

मुरली मनोहरके पास आई ॥ ७ ॥ "यद्यपि गोपियोंके शृंगार उलटे पुलटे थे, परन्तु तोभी योगमायाने सुधार दिये थे" * यद्यपि पति, पिता, माता, भ्राता और जातियोंने मनेभी किया परन्तु तो भी भगवान् केशवमूर्तिने जिनके मन हरलिये थे, उन गोपियोंने किसीका कहना नहीं माना ॥ ८ ॥ किसी गोपीको उनके पुरुषोंने घरमें बन्द करदिया, जब निकलनेका मार्ग न मिला तब उनने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीकी इच्छाकर आँखें मूँद उनका ध्यान किया ॥ ९ ॥ सहन न किया जाय, ऐसे प्यारेके विरहरूप तापसे पाप जिनके दूर होगये और ध्यानमें प्राप्त हुए भगवान्

ता वार्यमाणाः पतिभिः पितृभिर्भ्रातृबन्धुभिः ॥ गोविंदापहृतात्मानो न न्यवर्तंत मोहिताः ॥ ८ ॥ अन्तर्गृहगताः काश्चिद् गोप्योऽलब्धविनिर्गमाः ॥ कृष्णं तद्भावनायुक्ता दध्युर्मीलितलोचनाः ॥ ९ ॥ दुस्सहप्रेष्ठविरहतीव्रतापधुताशुभाः ॥ ध्यानप्राप्ताच्युताश्लेषनिर्वृत्या क्षीणमंगलाः ॥ १० ॥ तमेव परमात्मानं जारबुद्ध्याऽपि संगताः ॥ जहुर्गुणमयं देहं सद्यः प्रक्षीणबन्धनाः ॥ ११ ॥ राजोवाच ॥ कृष्णं विदुः परं कांतं न तु ब्रह्मतया मुने ॥ गुणप्रवाहोपरमस्तासां गुणधियां कथम् ॥ १२ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रको आलिंगन करके, सुखके पुण्यसे बंधन उनके दूर होगये, ऐसे अत्यन्त विरहके दुःख और श्रीकृष्णकी अत्यन्त प्राप्तिके भोगसे एक संगही सब प्रारब्धकर्म क्षीण होजानेसे मुक्त हुईं ॥ १० ॥ जारबुद्धिसे परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रको पाय बंधन जिनके कटगये, ऐसी गोपियोंने गुणोंके बने देहको तत्कालही त्याग दिया और दिव्य देह धारण कर सबसे पहले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे मिलीं ॥ ११ ॥ यह सुनकर राजा परीक्षित् बोले कि, हे महाराज ! वह गोपियाँ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको केवल जार मानतीथीं, ब्रह्मपनसे उनको किंचित् भी भाव नहीं था, फिर

* दृष्टान्त-जैसे आठ छल शैर करनेको निकले बागमें जाकर कहा कि, भांग बनावो, सो मीठीही छानी और मिठाईके लालचसे तीन २ लोटे गडगप्प करगये अर्थात् पीगये, एक मित्र उनमें चतुर था, तो इसने मनमें विचार किया कि, अभ्यास तो है नहीं और तीन तीन लोटे चढागये हैं, जब यह वेसुधि होजायँगे तो इन्हें कौन सँभालेगा ? उसने एक चुल्लूमरही पी थी, अब चढा जो नशा तो किसीकी तो पाग गिरगई किसीका पटका खुलगया, किसीकी धोती खुलगई और जिस्को नशा नहीं था उसने सबको सँभाल लिया इसी प्रकार योगमायाने सबको सुधार दिया ॥

गुणमय बुद्धिवाली उन गोपियोंके गुणोंका प्रवाह संसारसे कैसे छूटगया ? ॥१२॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! यह बात मैंने आपसे प्रथमही वर्णन की थी कि, जब शिशुपाल, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे शत्रुभाव रखता हुआ भी मुक्तिको प्राप्त हुआ, तब प्रीति करनेवाली गोपियोंके तरनेमें क्या आश्चर्य है ? ॥१३॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! अव्यय, अप्रमेय, निर्गुण और गुणोंके नियन्ता श्रीकृष्णचन्द्रका जो प्रगट होना है, सो पुरुषोंका कल्याण करनेके लिये है, इस कारण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको जीवके समान कहना संभव नहीं ॥ १४ ॥ काम, क्रोध, भय, स्नेह, एकभाव

श्रीशुक उवाच ॥ उक्तं पुरस्तादेतत्ते चैद्यः सिद्धिं यथा गतः ॥ द्विषन्नपि हृषीकेशं किमुताधोक्षजप्रियाः ॥ १३ ॥ नृणां निःश्रेयसार्थाय व्यक्तिर्भगवतो नृप ॥ अव्ययस्याप्रमेयस्य निर्गुणस्य गुणात्मनः ॥ १४ ॥ कामं क्रोधं भयं स्नेहमैक्यं सौहृदमेव च ॥ नित्यं हरौ विदधतो यांति तन्मयतां हि ते ॥ १५ ॥ न चैवं विस्मयः कार्यो भवता भगवत्यजे ॥ योगेश्वरेश्वरे कृष्णे यत एतद्विमुच्यते ॥ १६ ॥ ता दृष्ट्वांतिकमायाता भगवान्व्रजयोषितः ॥ अवदद्वदतां श्रेष्ठो वाचःपेशैर्विमोहयन् ॥ १७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ स्वागतं वो महाभागाः प्रियं किं करवाणि वः ॥ व्रजस्यानामयं कच्चिद् ब्रूतागमनकारणम् ॥ १८ ॥

सौहृद जो पुरुष नित्य भगवान् वासुदेवमें करते हैं, वह पुरुष तन्मय होजाते हैं ॥ १५ ॥ हे राजन् ! अजन्मा योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें तुम आश्चर्य मत करो, क्योंकि उनमें प्रेम करनेसे स्थावरभी संसारसे छूट जाते हैं ॥ १६ ॥ * बोलनेवालोंमें श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने व्रजकी स्त्रियोंको अपने पास आया देख वाणियोंके विलाससे मोहित करके कहा ॥ १७ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे बड़भागिनियो ! भली आईं आओ मैं तुम्हारा क्या आदर करूं ? व्रजमें तो कुशल है और यहां कैसे आईं इसका कारण कहो ॥ १८ ॥

* दृष्टांत–प्रेमसे भावसहित श्रीनारायणकी कथा सुन ले, कहीं श्रीमद्भागवतकी कथा बैठी थी, किसीने कहा लालाजी सुननेको चलो लालाजीने उत्तर दिया कि, जब दशमस्कन्ध प्रारम्भ होगा तब चलेंगे, फिर जब दशम होने लगा तो लालाने कहा कि, पचाध्यायीमें चलैंगे जहाँ श्रीकृष्णने, लाखों गोपी बुलाकर उनके संग विहार किया, हम भी वैसाही करैंगे, जैसे वीर पुरुष कडखे सुनकर आगे बढते हैं, उसीप्रकार विषयी विषयसे और जगह जो मात्र बिगडे तो ठिकाना लग भी जाय और जो साक्षात् कृष्णकांता त्रैलोक्य जननीमें भाव बिगडा तो उसका सत्यानाशही हो जाता है ॥

क्योंकि यह भयानक रात्रि है, सिंह, व्याघ्रादि घोर प्राणी यहाँ फिरते हैं, इसकारण तुम अपने घरको जाओ, हे सुमध्यमे ! स्त्री जाति होकर यहाँ मति रहो ॥ १९ ॥ देखो तुम्हारे माता, पिता, पुत्र, भ्राता, पति तुमको विना देखे ढूँढ़ते होगे इसलिये बन्धुओंको घबराहट मत करो ॥ २० ॥ क्योंकि फुलवार जिसमें फूल रही चन्द्रमाकी किरणोंसे रँगाहुआ यमुनासे लग मंद पवनसे हिलनेवाले वृक्षोंके पातसे शोभायमान वन तुमने भली भाँति देख लिया ॥ २१ ॥ इस कारण तुम व्रजमें जाओ, अब विलम्ब मत करो, तुम पतिव्रता हो पतियोंकी सेवा करो, क्योंकि वहाँ बछड़े रम्भाते होंगे, बालक रोते होंगे, जाओ ! बालकोंको दूध पिलावो और गायोंको दुहो ॥२२॥ अथवा मेरे स्नेहसे वशीभूत अंतःकरणसे तुम आईं, सो तुमको

रजन्येषा घोररूपा घोरसत्त्वनिषेविता ॥ प्रतियात व्रजं नेह स्थेयं स्त्रीभिः सुमध्यमाः ॥ १९ ॥ मातरः पितरः पुत्रा भ्रातरः पतयश्च वः ॥ विचिन्वंति ह्यपश्यंतो मा कृध्वं बंधुसाध्वसम् ॥ २० ॥ दृष्टं वनं कुसुमितं राकेशकररंजितम् ॥ यमुनाऽनिललीलैजत्तरुपल्लवशोभितम् ॥ २१ ॥ तद्यात मा चिरं गोष्ठं शुश्रूषध्वं पतीन्सतीः ॥ क्रंदंति वत्सा बालाश्च तान्पाययत दुह्यत ॥ २२ ॥ अथवा मदभिस्नेहाद्भवंत्यो यंत्रिताशयाः ॥ आगता ह्युपपन्नं वः प्रीयंते मयि जंतवः ॥ २३ ॥ भर्तुः शुश्रूषणं स्त्रीणां परो धर्मो ह्यमायया ॥ तद्बंधूनां च कल्याण्यः प्रजानां चानुपोषणम् ॥ २४ ॥ दुश्शीलो दुर्भगो वृद्धो जडो रोग्यधनोऽपि वा ॥ पतिः स्त्रीभिर्न हातव्यो लोकेप्सुभिरपातकी ॥ २५ ॥ अस्वर्ग्यमयशस्यं च फल्गु कृच्छ्रं भयावहम् ॥ जुगुप्सितं च सर्वत्र औपपत्यं कुलस्त्रियः ॥ २६ ॥

योग्यही है, क्योंकि सब जीव मुझमें प्यार करते हैं ॥ २३ ॥ हे मंगलरूपिणियो ! निष्कपट होकर पतियोंकी सेवा करो, देवरोंकी सेवा करो, और पुत्रोंका पोषण करो, यही स्त्रियोंका परम धर्म है ॥ २४॥ यदि कदाचित् अपना पति खोटे स्वभावयुक्त हो, दुर्भाग्य हो अथवा वृद्ध हो, मूर्ख हो, रोगी हो, दरिद्री हो तोभी स्वर्गकी जिनको चाहना है, ऐसी स्त्रियोंको त्यागने योग्य नहीं है और जो पतित हो तो त्यागने योग्य है ॥ २५ ॥ कलियुगकी स्त्रियोंको उपपतिके सेवन करनेसे स्वर्ग नहीं मिलता बरन यश जाता है, इसलिये उपपतिका सेवन तुच्छ है, दुःखका देनेवालाहै और

सर्वत्र निंदाके योग्य है ॥ २६ ॥ जिसप्रकार भाव मुझमें श्रवण दर्शन ध्यान कीर्त्तनसे रहता है, वैसा पास रहनेसे नहीं होता इसलिये अपने घरको जाओ ❀ श्रीकृष्णचन्द्रने इसकारण गोपियोंसे जाओ जाओ कहा कि, जो मैं इनसे कहूंगा तुम मेरे साथ विहार करो तो यह गालियें देंगी और निकट भी न आवेंगी इससे प्रथमही इनके मानखंडन करूं तो फिर यह आपही मेरा पल्ला पकडेंगी+ ॥२७॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित! इसप्रकार गोपिये गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्रका वचन श्रवण कर अत्यन्त दुःखित हुईं और मनोरथके सिद्ध न होनेसे बड़ी चिन्ता करनेलगीं ॥ २८॥ चिन्ताके

**श्रवणाद्दर्शनाद् ध्यानान्मयि भावोऽनुकीर्तनात् ॥ न तथा संनिकर्षेण प्रतियात ततो गृहान् ॥ २७ ॥ श्रीशुक उवाच इति विप्रियमाकर्ण्य गोप्यो गोविंदभाषितम् ॥ विषण्णा भग्नसंकल्पाश्चिंतामापुर्दुरत्ययाम् ॥ २८ ॥ कृत्वा मुखान्यव शुचः श्वसनेन शुष्यद्बिंबाधराणि चरणेन भुवं लिखंत्यः ॥ अस्रैरुपात्तमषिभिः कुचकुंकुमानि तस्थुर्मृजंत्य उरुदुःखभराः स्म तूष्णीम् ॥ २९ ॥ प्रेष्ठं प्रियेतरमिव प्रतिभाषमाणं कृष्णं तदर्थविनिवर्तितसर्वकामाः ॥ नेत्रे विमृज्य रुदितोपहते स्म किंचित्संरंभगद्गदगिरोऽब्रुवतानुरक्ताः ॥ ३० ॥**

श्वाससे कुंदुरूके फलके समान उनके अरुण होठ सूख गये और अपने अपने मुखोंको नीचाकर चरणके अँगूठेसे धरतीपै लिखने लगीं और रुदनके कारण नेत्रोंसे कज्जलसहित जो आँसू निकलरहे थे उनसे कुचोंकी केशर धुलगई, तब अति दुःखके बोझसे गोपी चुपचाप होकर खड़ी होगईं ॥ २९ ॥ जिनके लिये गोपियोंने सब घरबार छोड़दिये, उन अपने परमप्रीतम श्रीकृष्णचन्द्रके कठोर वचन सुन प्रेमभरी गोपियें रोनेके कारण

* दृष्टान्त–देखो स्त्रियोंको पतिव्रताधर्म पालन करना चाहिये, पतिव्रताओंकी बडी महिमा है। एक स्त्रीका गोदीमें उसका पति शिर धरे सो रहाथा, उसका बालक खेलते खेलते अग्निमें जा पडा स्त्रीने यह देख पतिकी निद्रा भग न हो, यह विचार अपना धुटुआ न उठाया और अग्नि पतिव्रताके शापके भयसे शीतल होगई

श्लोक–सुतं पतन्तं प्रसमीक्ष्य पावके न बोधयामास पतिं पतिव्रता ॥ अभूत्तदानीं व्रतभंगशंकया हुताशनश्चंदनपंकशीतलः ॥ १ ॥ इस कारण हे सखियो! अपने पतियोंके पास जाओ ॥

+ दृष्टान्त–श्रीकृष्णने वंशी बजाते तो बजादी और जब लाखों गोपियोंने आनकर घेरलिया, तब बुद्धि विहारी होगई, जैसे किसीके बालक घरमें रुईका फोहा जलाते हैं और फिर प्रसन्न होते हैं, सो बाजारमें किसी साहूकारकी दूकानमें लाख रुपयेकी रुईका ढेर लगा देख उन्होंने मनमें विचार किया कि, इसमें बडा तमाशा होगा सो ढेरमें आग लगा दी जब वह ढेर थोडा२ जला तबतक तो ताली बजाते रहे और जिस समय आग भडककर ऊची ऊची लपटें निकलीं तब घबरागये, इसीप्रकार श्रीकृष्णकी दशा हुई, जब एकाधु गोपीको कहीं देखपाते, तब तो प्रसन्न होते अब लाखों गोपियोंको देख घबराकर घर जानेको कहा॥

आंसुओंसे पूर्ण नेत्रोंको पोंछ कुछेक क्रोधित हो गद्गद कंठसे बोलीं ॥ ३० ॥ कि, हे समर्थ ! "जाओ जाओ" ऐसे कठोर वचन मत कहो, क्योंकि हम सब विषयोंको त्यागकर केवल तुम्हारेही चरणोंका सेवन करती हैं. हे दुराग्रही ! हमको मत त्यागो, जैसे आदिपुरुष भगवान्‌की शरण सर्व त्याग नकर मुमुक्षुलोग जाते हैं मुमुक्षु पुरुषोंको वह भजतेहैं. उसीप्रकार तुम्हारे लिये सर्वस्व त्यागकर हम आई हैं. इसलिये हमारा सेवन करो, त्यागो मत ॥ ३१ ॥ हे कृष्ण धर्मवेत्ता ! तुमने कहा, पति पुत्र सुतोंकी सेवा करो, यह स्त्रियोंका परमधर्म है जो कहा, सो हमारी धर्म सुननेकी इच्छा नहीं है क्योंकि हमें चाहना नहीं है, तुम धर्मके उपदेश करनेवाले नहीं हो किन्तु देहधारियोंके प्यारे हो आपने कहा पति आदिकोंकी सेवा करना धर्म है, सो आत्मासहित पति आदिक प्रिय लगते हैं स्त्रीको पति प्यारा लगता है. आत्मासे लगता है सो आत्मा जब निकल जाता है, पीछे इस देहको

गोप्य ऊचुः ॥ मैवं विभोर्हति भवान्गदितुं नृशंसं संत्यज्य सर्वविषयांस्तव पादमूलम् ॥ भक्ता भजस्व दुरवग्रह मा त्यजास्मान्देवो यथादिपुरुषो भजते मुमुक्षून् ॥ ३१ ॥ यत्पत्यपत्यसुहृदामनुवृत्तिरंग स्त्रीणां स्वधर्म इति धर्मविदा त्वयोक्तम् ॥ अस्त्वेवमेतदुपदेशपदे त्वयीशे प्रेष्ठो भवांस्तनभृतां किल बंधुरात्मा ॥ ३२ ॥ कुर्वंति हि त्वयि रतिं कुशलाः स्व आत्मन्नित्यप्रिये पतिसुतादिभिरार्तिदैः किम् ॥ तन्नः प्रसीद परमेश्वर मा स्म छिंद्या आशां भृतां त्वयि चिरादरविंदनेत्र ॥ ३३ ॥ चित्तं सुखेन भवताऽपहृतं गृहेषु यन्निर्विशत्युत करावपि गृह्यकृत्ये ॥ पादौ पदं न चलतस्तव पादमूलाद्यामः कथं व्रजमथो करवाम किं वा ॥ ३४ ॥

बांधकर लेजाते हैं और जला देते हैं, सो सबके आत्मा तुम हो, तुम्हारे सेवन करनेसे हमें सब धर्म स्वयं प्राप्त होजायँगे, क्योंकि सब उपदेशवाक्य ईश्वरकी सेवा करनाही परमधर्म बताते हैं, इसकारण तुम सब जीवोंके आत्मा होनेसे परमबंधु ईश्वर हो तुमसे जो जीव बहिर्मुख हैं सो दग्ध होनेके योग्य हैं ॥ ३२ ॥ अपने आत्मा नित्य प्यारे तुम हो तिनमें विवेकीपुरुष प्रीति करते हैं, दुःखके देनेवाले पति पुत्रादिकोंसे क्या प्रयोजन है ? इसकारण तुम हमपर प्रसन्न हो. हे ईश्वर कमलदललोचन ! बहुत दिनोंसे तुममें आशारूपी लता लगाई है, उसे "जाओ जाओ" ऐसे कुठाररूप वचनसे कैसे काटते हो ? देखो ! विषके वृक्षको भी आप बढ़ाकर विवेकी नहीं काटते हैं ॥ ३३ ॥ तुमने कहा, जाओ सो हम कैसे

जायँ ? क्योंकि जो चित्त सुखपूर्वक घरमें लगरहा था, सो तुमने हर लिया और जिन हाथोंसे घरका काम करती थीं, सो तुमने हर लिये, तब श्रीकृष्ण चन्द्रने कहा कि, हे गोपियो ! अब तुम जाओ, परसोंके दिन तुम सबके चित्त विचार कर देंगे, तो गोपियोंने कहा कि, तुम्हारे चरण छोडकर हमारे पाँव एक पग भी नहीं चलसक्ते व्रजमें कैसे जायँ ? और जाकर हम क्या करें ? ॥ ३४ ॥ हे सखे ! आपके हास्य, दर्शन और मधुरगीतसे उत्पन्नहुई हमारी कामाग्निको तुम अपने अधरामृतरूप पिचकारीसे शान्तकरो, नहीं तो हम एक तो कामकी अग्नि और दूसरी विरहकी अग्नि इन दोनोंसे दग्ध

सिंचांग नस्त्वदधरामृतपूरकेण हासावलोककलगीतजहृच्छयाग्निम् ॥ नो चेद्वयं विरहजाग्न्युपयुक्तदेहा ध्यानेन याम पदयोः पदवीं सखे ते ॥ ३५ ॥ यर्ह्यंबुजाक्ष तव पादतलं रमाया दत्तक्षणं क्वचिदरण्यजनप्रियस्य ॥ अस्प्राक्ष्म तत्प्रभृति नान्यसमक्षमंग स्थातुं त्वयाभिरमिता बत पारयामः ॥ ३६ ॥ श्रीर्यत्पदांबुजरजश्चकमे तुलस्या लब्ध्वाऽपि वक्षसि पदं किल भृत्यजुष्टम् ॥ यस्याः स्ववीक्षणकृतेऽन्यसुरप्रयासस्तद्वद्वयं च तव पादरजः प्रपन्नाः ॥ ३७ ॥

शरीर हो योगीजनोंकी नाईं तुम्हारे ध्यानसेही तुम्हारे चरणोंके निकट पहुँच जायँगी * ॥३५॥ तब श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, तुम अपने पतियोंके पास जाओ, वही तुम्हारी कामाग्नि बुझावेंगे, इसके उत्तरमें गोपी कहती हैं कि, हे कमलदललोचन ! वनवासी जिन्हें प्रिय हैं, ऐसे तुम हो और लक्ष्मीजीको किसीसमयही जिनकी सेवा प्राप्त होतीहै, ऐसे तुम्हारे चरणोंके तलुए हमने जबसे स्पर्श किये, उसी दिनसे उनका सुख अनुभव किया और उसी दिनसे औरके सन्मुख भी खडी नही होसक्तीं ॥ ३६ ॥ यद्यपि लक्ष्मीजी सदा वक्षस्थलमें रहती हैं परन्तु तो भी जिसका भक्तलोग सेवन

---

* शंका—जैसे कामदेवसे पीडित होकर मनुष्योंकी स्त्री ओष्ठ चुम्बन करनेके लिये मनुष्योंकी विनती करती हैं और गोपी तो मोक्षका रूप थीं परन्तु कामकी शांति करनेकी पूर्ण ब्रह्म सरीखे जो श्रीकृष्ण हैं उनसे ओष्ठ चुम्बन करनेके लिये याचना क्यों की ?

उत्तर—गोपियोंने विचार किया कि, हम कुछ पढी नहीं और श्रीकृष्णकी जैसे विद्वान लोग स्तोत्रोंसे स्तुति करते हैं, वैसी स्तुति हम भी किया चाहती हैं, परन्तु विना विद्या हम कैसे स्तोत्रोंसे स्तुति करें ? परन्तु हमने ऐसा भी सुना है कि, श्रीकृष्णके ओष्ठोंमें सरस्वतीका वास है जो हमारे सबके ओष्ठोंसे श्रीकृष्णके ओष्ठ छुइ जायँ तो हम सब विद्यावान् होजायँगी, तब अनेक प्रकारके स्तोत्रोंसे भगवान्‌की स्तुति हम भी विद्वानोंकी सदृश किया करेंगी, कामदेवकी पीडासे कृष्णके ओष्ठोंका चुम्बन करना नहीं चाहती थीं ॥

करते हैं, ऐसी तुम्हारे चरणकी रेणुको तुलसीने सौत सहित चाहना की, जिस लक्ष्मीजीकी चितवनके लिये और देवता तप करके परिश्रम करते हैं उन्हीं लक्ष्मीकी समान हम भी तुम्हारे चरणकी रजको प्राप्त हुई हैं, अर्थात् शरण ली है ॥३७॥ हे दुःखके काटनेवाले ! तुम्हारे भजनेमें आशा लगाये हम घर छोडकर तुम्हारे चरणोंके पास आई हैं तुम हमारे ऊपर प्रसन्न होओ, तुम्हारी सुन्दर मुसकान चितवनसे बढे कामदेवसे तपित देह हमको अपनी दासी करके स्थान दीजिये ॥ ३८ ॥ अलकावली जिसपर छूट रहीं और कुण्डलोंकी कान्तिसे युक्त कपोल अमृतभरे ओष्ठमें हास्य सहित चितवनवाले तुम्हारे मुखको देख और भक्तोंके अभयदान देनेवाले तुम्हारे दोनों भुजदण्डोंको देखकर लक्ष्मीको एकही प्रीतिके उपजानेवाले तुम्हारे

**तन्नः प्रसीद वृजिनार्दन तेंऽघ्रिमूलं प्राप्ता विसृज्य वसतीस्त्वदुपासनाशाः ॥ त्वत्सुन्दरस्मितनिरीक्षणतीव्रकामतप्तात्मनां पुरुषभूषण देहि दास्यम् ॥३८॥ वीक्ष्यालकावृतमुखं तव कुण्डलश्रीगण्डस्थलाधरसुधं हसितावलोकम् ॥ दत्ताभयं च भुजदण्डयुगं विलोक्य वक्षः श्रियैकरमणं च भवाम दास्यः ॥ ३९ ॥ का स्त्र्यंग ते कलपदायतवेणुगीतसंमोहिताऽऽर्य चरितान्न चलेत्त्रिलोक्याम् ॥ त्रैलोक्यसौभगमिदं च निरीक्ष्य रूपं यद्गोद्विजद्रुममृगाः पुलकान्यबिभ्रन् ॥ ४० ॥ व्यक्तं भवान्व्रजभयार्तिहरोऽभिजातो देवो यथादिपुरुषः सुरलोकगोप्ता ॥ तन्नो निधेहि करपंकजमार्तबन्धो तप्तस्तनेषु च शिरस्सु च किंकरीणाम् ॥ ४१ ॥**

वक्षस्थलको देख हम तुम्हारी दासी होती हैं, हे कृष्ण ! मनोहर पदवाले बड़े बाँसुरीके गीतसे मोहित होकर त्रिलोकीमें ऐसी कौन स्त्री है जो अपने धर्मसे चलायमान न हो, त्रिलोकीमें सुन्दर इस तुम्हारे रूपको देख गौ, पक्षी, मृग यह भी रोमांचित होजाते हैं, फिर हम इस मनमोहनरूपसे मोहित होगईं तो इसमें आश्चर्यही क्या है ? तुम्हारा प्रकाशक शब्द सुनकर भी अपना धर्म त्यागना उचित है और तुम्हारे रूपके अनुभवसे त्याग करनेमें क्या आश्चर्य है ? ॥ ३९ ॥ ४० ॥ और आपने निश्चय व्रजके भय पीड़ा दूर करनेके लिये अवतार लिया है जैसे आदिपुरुष श्रीनारायण स्वर्गकी रक्षा करते हैं, इस कारण हे दीनबंधु ! हम तुम्हारी दासी हैं, हमारे कामदेवसे तप्त स्तन और शिरोंपर अपने हस्तकमलको धरो ॥ ४१ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभाग परीक्षित! इसप्रकार योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोपियोंका विलाप सुन हँसकर दयाको प्राप्त हो,आत्मा
राम भी हैं, तो भी गोपियोंके संग रमण करनेलगे ॥ ४२ ॥ प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रकी चितवनसे प्रफुल्लितमुखवाली इकट्ठी हुईं गोपियोंके सहित उदार
जिनकी चेष्टा और उदार जिनकी हँसनि दाँतोंमें कुंदकलीकी समान कान्तिवाले श्रीकृष्णचन्द्र ऐसे शोभायमान लगनेलगे जैसे तारागण सहित चन्द्रमा
शोभायमान लगताहै ॥ ४३ ॥ गोपियें जिनका गान करैं और स्त्रियोंके सैकडों यूथका पालन करैं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र स्वयं गान करते

श्रीशुक उवाच॥ इति विक्लवितं तासां श्रुत्वा योगेश्वरेश्वरः ॥ प्रहस्य सदयं गोपीरात्मारामोऽप्यरीरमत् ॥४२॥ ताभिः
समेताभिरुदारचेष्टितः प्रियेक्षणोत्फुल्लमुखीभिरच्युतः ॥ उदारहासद्विजकुन्ददीधितिर्व्यरोचतैणांक इवोडुभिर्वृतः ॥
॥ ४३ ॥ उपगीयमान उद्गायन्वनिताशतयूथपः ॥ मालां बिभ्रद्वैजयंतीं व्यचरन्मंडयन्वनम् ॥ ४४ ॥ नद्याः
पुलिनमाविश्य गोपीभिर्हिमवालुकं ॥ रेमे तत्तरलानंदकुमुदामोदवायुना ॥ ४५ ॥ बाहुप्रसारपरिरंभकरालकोरुनी
वीस्तनाऽऽलभननर्मनखाग्रपातैः ॥ क्ष्वेल्याऽवलोकहसितैर्व्रजसुंदरीणामुत्तंभयन्रतिपतिं रमयांचकार ॥ ४६ ॥ एवं
भगवतः कृष्णाल्लब्धमाना महात्मनः ॥ आत्मानं मेनिरे स्त्रीणां मानिन्योऽभ्यधिकं भुवि ॥ ४७ ॥

वैजयन्ती माला पहरे, वनको शोभायमान करते विहार करनेलगे ॥४४॥ शीतल वालूके बिछौनेवाले यमुनाजीके पुलिनमें गोपियोंसहित आकर रमण
करनेलगे, वहाँ यमुनाजीकी लहरका आनन्द और कमलोंकी सुगंधसनी वायुसे अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ४५ ॥ भुजाओंका पसारना, आलिंगन
करना कर, अलक, ऊरू, नीवी, स्तन इनका स्पर्श करना, परिहासके वचन कहना, नखोंके चिह्न, क्रीडा, चितवन और हँसियोंसे ब्रजसुन्दरियोंको
भगवान् काम उद्दीपन कराय रमण करनेलगे ॥ ४६ ॥ इसप्रकार महात्मा श्रीकृष्णचंद्रसे मान जिन्होंने प्राप्त किया ऐसी गोपियें मानवती होकर

पृथ्वीकी स्त्रियोंमें अपनेको अधिक मानने लगीं ॥४७॥ ब्रह्मा और महादेवको वश करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उनगोपियोंको सौभाग्यके मदके अधीन देख; उनका गर्व दूर और कृपा करनेके लिये उस रासमंडलमेंही अंतर्धान होगये, क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्रने विचारा कि, अभी तो कुछ रासका प्रारंभही हुआ है सेरमें पौन भी नहीं और इन्हें मान हुआ, जो ऐसे लाखों गोपियोंके पांव पडता फिरूँ तो वर्षों लगजाय. फिर रास कैसे होगा ? इसकारण उनका मानभंग करनेको अंतर्धान होगये, अथवा जो प्यारी थी, उसका मानघटने लगा कि, देखो हमकोभी कृष्ण सबकी बराबरही देखते हैं और साधारणको मान बढ़ा कि प्यारी गोपी हमारे अधीन है, सो दोनोंका मान समान करनेको भगवान् श्रीकृष्णचंद्र अंतर्धान होगये ॥ ४८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायां कृष्णान्तर्धानं नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

तासां तत्सौभगमदं वीक्ष्य मानं च केशवः ॥ प्रशमाय प्रसादाय तत्रैवांतरधीयत ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे रासक्रीडायां कृष्णांतर्धानं नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अंतर्हिते भगवति सहसैव व्रजांगनाः ॥ अतप्यंस्तमचक्षाणाः करिण्य इव यूथपम् ॥ १ ॥ गत्यानुरागस्मितविभ्रमेक्षितैर्मनोरमालापविहारविभ्रमैः ॥ आक्षिप्तचित्ताः प्रमदा रमापतेस्तास्ता विचेष्टा जगृहुस्तदात्मिकाः ॥ २ ॥ गतिस्मितप्रेक्षणभाषणादिषु प्रियाः प्रियस्य प्रतिरूढमूर्तयः ॥ असावहं त्वित्यबलास्तदात्मिका न्यवेदिषुः कृष्णविहारविभ्रमाः ॥ ३ ॥

दोहा–तीस माहिं सब ग्वालिनी, भई हाल बेहाल । वन वन फिरत विरह दही, कहाँ गये नँदलाल ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित ! जिससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रासमंडलमेंसे अंतर्धान होगये,उससमय तत्कालही व्रजकी स्त्रियें तथा गोपियें उनके देखे विना ऐसी अत्यन्त व्याकुल होगईं कि, ॥ १ ॥ जिसप्रकार हाथीके देखे विना हाथिनियें व्याकुल हो जाती हैं, श्रीकृष्णचन्द्रकी चलनि, स्नेहभरी मुसकान, विलासपूर्वक चितवन, मधुर बोलनेकी क्रीडाओंमें मन जिनके पकड़े गये; ऐसी गोपियें तन्मय होगईं, उनकी लीलाका अनुकरण करने लगीं ॥ २ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रका गमन, हास्यभरी चितवन और मधुर वाणियोंके विहारकर प्यारेमें आरूढ़ हो श्रीकृष्णचन्द्रका रूप बनकर कहने लगीं कि, "मैं

कृष्ण हू, मैं कृष्ण हूं" इसप्रकार चेष्टा करने लगीं ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त सम्पूर्ण गोपियें मिल श्रीकृष्णचन्द्रका ऊंचे स्वरसे गान करती मतवालेकी समान वन वनमें ढूंढ़ने लगीं सब प्राणियोंमें आकाशकी तुल्य व्यापक जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं, उनको वृक्षोंसे पूँछने लगीं ॥ ४ ॥ हे पीपरके वृक्ष ! हे वटके वृक्ष ! नंदका पुत्र श्रीकृष्ण प्रेमभरी चितवन और हँसी करके हमारा चित्त चुराकर ले गया है, यदि आपने देखाहो तो हमको अत्यन्त दुःखी जान कृपापूर्वक बता दो, कोई बोली, अरी ! यह क्या बतावेंगे, यह तो अश्वत्थ है, इनकी जो जड़ थोड़ीसी ऊपर रही है, सो यह ऐसी चिन्ता किया करते हैं कि कहीं ऐसी पवन न आजाय जो हमें उखाड़कर फेंकदे, कोई बोली अरी ! यह पीपल नारायणका रूप है, नारायण भक्तोंके कार्यमें मग्न

गायंत्य उच्चैरमुमेव संहता विचिक्युरुन्मत्तकवद्वनाद्वनम् ॥ पप्रच्छुराकाशवदंतरं बहिर्भूतेषु सन्तं पुरुषं वनस्पतीन् ॥ ॥ ४ ॥ दृष्टो वः कच्चिदश्वत्थ प्लक्ष न्यग्रोध नो मनः ॥ नन्दसूनुर्गतो हृत्वा प्रेमहासावलोकनैः ॥ ५ ॥ ॥ कच्चित्कुरबकाशोकनागपुन्नागचम्पकाः ॥ रामानुजो मानिनीनामितो दर्पहरस्मितः ॥ ६ ॥ कच्चित्तुलसि कल्याणि गोविंदचरणप्रिये ॥ सह त्वाऽलिकुलैर्बिभ्रद् दृष्टस्तेऽतिप्रियोऽच्युतः ॥ ७ ॥

रहते हैं, सो हमें क्या बतावेंगे ? न्यग्रोध शिवका रूप है सो यह योगमें मग्न रहते हैं, हमको क्या बतावेंगे ❋ ॥ ५ ॥ हे कुरबक ! हे अशोक ! हे नाग ! हे पुन्नाग ! हे केशर ! हे चम्पे ! हे मालती ! गर्व हरनेवाली जिसकी मुसकान ऐसा बलरामका छोटा भाई (कृष्ण) कहीं तुमने देखा ? फिर रामानुजियोंसे कहा कि, कहीं बडे भाईका प्रसाद भाँगके चुल्लूमें तो न पीगये ? जो हमारी यह रक्षा करते फिरते, कोई बोली अशोकसे क्या पूँछती हो यह तो आप अशोच है, सो पराये शोचको क्या जाने ॥ ६ ॥ कोई वनमें कहतीं हैं कि, हे तुलसी ! कल्याणरूपिणी ! गोविंदके चरणोंकी अत्यन्त

---

❋ शंका–वृक्षोंसे गोपियोंने श्रीकृष्णचन्द्रजीको बूझा और वृक्ष जानते थे कि, इसी मार्ग होकर श्रीकृष्णचन्द्र गये हैं, फिर वृक्षोंने गोपियोंसे क्यों नहीं कहा कि, हमने श्रीकृष्णको देखा अथवा नहीं देखा चुप क्यों होगये ? उत्तर–जैसे कृष्णके प्रेममें गोपी उन्मत्त हो रही थीं, ऐसे ही कृष्णके ध्यानमें वृक्ष भी मतवाले हो रहे थे, वृक्षोंको तो अपनी देहका अथवा और किसी दूसरी वस्तुका ध्यान भी नहीं था और कुछ स्मरण भी नहीं था, भगवान्में मन लगा रहे थे, इसलिये उत्तर नहीं दिया, दूसरे वृक्षोंमें बोलनेकी शक्तिभी नहीं होती ॥

प्यारी और भौंरे जिसमें गुंजार करैं, सो तुम्हारी मालाको पहरे, तुमने अपने अत्यन्त प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रको कहीं देखा होय तो बता दो ॥ ७ ॥ हे मालती ! मल्लिके हे यूथिके ! हे जाति ! क्या आपने कहीं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखा ? क्या हाथके छूनेसे तुम्हारी प्रीति उत्पन्न करते, इसी मार्गसे गये हों ॥ ८ ॥ हे आम ! हे चिरौंजी ! हे कटहर ! हे विजयसार ! हे कचनार ! हे जामुन ! हे वेल ! हे मौलसिरी ! हे सफरी ! हे आम्र ! और हे लोटन कदम्ब ! तुम परोपकारी यमुनातीरवासी हो इसकारण हमें बता दो कि, तुमने कहीं श्रीकृष्णचन्द्रको जाते देखा ? ॥ ९ ॥ जब किसीने उत्तर न दिया तो एक गोपी बोली कि, पृथ्वीसे बूझो कि, हे पृथ्वी ! ऐसा तैंने क्या तप किया, जो केशवभगवान्‌का चरणस्पर्श हुवा, जिससे तुझे आनंद सहित रोमांच हुवे हैं, जिसके कारण तू सुन्दर लगती है, यह आनन्द प्यारेका चरण लगनेके कारण हुआ है,

**मालत्यदर्शि वः कच्चिन्मल्लिके जाति यूथिके ॥ प्रीतिं वो जनयन्यातः करस्पर्शेन माधवः ॥ ८ ॥ चूतप्रियालपनसाऽसनकोविदारजम्ब्वर्कबिल्वबकुलाम्रकदंबनीपाः॥येऽन्ये परार्थभवका यमुनोपकूलाः शंसन्तु कृष्णपदवीं रहितात्मनां नः॥ ९ ॥ किं ते कृतं क्षिति तपो बत केशवांघ्रिस्पर्शोत्सवोत्पुलकितांगरुहैर्विभासि ॥ अप्यंघ्रिसंभव उरुक्रमविक्रमाद्वा आहो वराहवपुषः परिरंभणेन ॥ १० ॥ अप्येणपत्न्युपगतः प्रिययेह गात्रैस्तन्वन्दृशां सखि सुनिर्वृतिमच्युतो वः ॥ कांतांगसंगकुचकुंकुमरंजितायाः कुन्दस्रजः कुलपतेरिह वाति गन्धः ॥११॥ बाहुं प्रियांस उपधाय गृहीतपद्मो रामानुज स्तुलसिकालिकुलैर्मदांधैः ॥ अन्वीयमान इह वस्तरवः प्रणामं किंवाऽभिनन्दति चरन्प्रणयावलोकैः ॥ १२ ॥**

अथवा वामनजीने तुझे तीन पैग नापी है, अथवा उससे पहले वाराहजी तुझे दाढ़पर रखकर ले आये हैं, तबका आनन्द है, परन्तु वह आनंद तो पुराने पड़गये, अभी प्यारेका चरणारविन्द तैंने स्पर्श किया है और तैंने उन्हें निश्चय देखा है सो हमें बता दे ॥ १० ॥ हे सखी, हरिणकी स्त्री ! अच्युत श्रीकृष्णचन्द्र प्यारीको संग लिये अपने अंगोसे तुम्हारी दृष्टिको आनंद देते यहाँ आये हैं ? क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्रकी प्यारी जो अंगके संग है, इसीकारण कुचोंकी केशरसे रँगीहुई कुन्दकी मालाकी सुगंध यहाँ आतीहै. " हे मृगनयनी ! हमारी बातका ऐसा अनादर ? कि, इस ओरसे दृष्टिभी फेर ली, फिर बोली कि, तुम्हारा कुछ अपराध नहीं, जब विधाता वाम होता है तो सब ठौर अपमानही अपमान होता है" ॥ ११ ॥ आगे बढ़कर वृक्षोंसे कहने लगी कि हे वृक्षो ! प्यारीके कंधेपर भुजाको धारण किये और दूसरे हाथमें कमल लिये यहां फिरते

तुलसी संबंधी मदोन्मत्त भौरे जिनके पीछे जाया करते हैं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने स्नेहभरी चितवनसे क्या तुम्हारी दण्डवत् यहाँ आनकर करली है ॥ १२ ॥ कोई बोली कि, हे वीर ! यह लतायें श्रीकृष्णचन्द्रसे अवश्य मिली होंगी, क्योंकि यह अपने पति वृक्षकी शाखारूप बाँहोंका आश्रय कर रही हैं इससे ज्ञात होता है कि, अवश्य हमारे प्यारे श्रीकृष्णचंद्रके नख इनमें लगेहैं,इसी कारण रोमांच हो आये हैं, हेवृक्षो ! वृक्षोंके समागममें ऐसे रोमांच नहीं होते ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार मतवालेकी भाँति पूछतीं श्रीकृष्णमें तन्मय और उनके ढूँढनेसे विह्वल होकर गोपियां भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी लीलाओंका अनुकरण करने लगीं ॥ १४ ॥ * इसके उपरान्त कोई गोपी पूतना बनी

पृच्छतेमा लता बाहूनप्याश्लिष्टा वनस्पतेः ॥ नूनं तत्करजस्पृष्टा बिभ्रत्युत्पुलकान्यहो ॥ १३ ॥ इत्युन्मत्तवचो गोप्यः कृष्णान्वेषणकातराः ॥ लीला भगवतस्तास्ता ह्यनुचक्रुस्तदात्मिकाः ॥ १४ ॥ कस्याश्चित्पूतनायंत्याः कृष्णायंत्य पिबत्स्तनम् ॥ तोकायित्वा रुदत्यन्या पदाऽहन् शकटायतीम् ॥ १५ ॥ दैत्यायित्वाजहारान्यामेकां कृष्णार्भ भावनाम् ॥ रिंगयामास काऽप्यंघ्री कर्षती घोषनिस्स्वनैः ॥ १६ ॥ कृष्णरामायिते द्वे तु गोपायंत्यश्च काश्चन ॥ वत्सायंतीं हंति चान्या तत्रैका तु बकायतीम् ॥ १७ ॥

कोई गोपी कृष्ण बनकर उसका स्तन पीने लगी और कोई गोपी बालक बन रोती हुई शकटासुर बनी वह जो कोई गोपीहै उसको पावकी ठोकर मारनेलगी ॥ १५ ॥ एक गोपी तृणावर्त्त दैत्य बनकर कृष्णके बालक रूपको धरे जो और गोपी है उसे दूसरी दैत्यरूप बन हरकर लेगई और एक गोपी घुंघरू बाँध पाँवोंको घसीटती घुटुओं चलने लगी ॥ १६ ॥ दो गोपियाँ कृष्ण बलदेव बनीं और कोई गोपी गोप बनी और कोई

* दृष्टान्त—एक बड़ा गवैया था, सो वह अपनी खुशीसे गाता और किसीके कहनेसे नहीं गाता था एक भले आदमीका मन उसका गाना सुननेको चाहा, तो उसने क्या चतुराई करी कि, उसीकी तानमें गाऊं क्योंकि मुझसे ठीक बनैगी नहीं, इस कारण वह अपनी तान सुधारनेको आपही गावैगा, सो गाने लगा तो तान वैसी न आई, तब गवैये ने अपने मनमें कहा कि, यह मेरी तान गा रहा है परन्तु बिगडी जाती है, तब आप भी गाने लगा और उससे कहा कि ऐसे गावो, इसी प्रकार गोपियोंने विचारा कि, हम श्रीकृष्णचन्द्रकी लीला करें सो हमसे ठीक बनैगी तो हैही नहीं, इसकारण उसके बतानेको श्रीकृष्ण स्वयही आजायँगे ॥

वत्सासुर बन उसको मारनेलगीं, एक गोपी बकासुर बनी, उसे और गोपीने मारदिया ॥१७॥ जैसे भगवान् श्रीकृष्णचंद्र दूर चरतीहुई गायोंको बुलातेथे, उसीप्रकार एक गोपी गायोंको बुलाय श्रीकृष्णका अनुकरण करनेलगी. बाँसुरीको बजाकर क्रीडा करती थीं और गोपियें धन्यवाद देती थीं ॥ १८ ॥ एक गोपी गोपीके कंधेपर हाथ धरकर कहनेलगी कि,मेरी मनोहर नृत्यलीलाको तुम देखो, इसप्रक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें जाकर उनका मन लगगया ॥१९॥ कोई गोपी पवन वर्षासे भय मतकरो "मैं तुम्हारी रक्षा करूंगा" इसप्रकार कह एक हाथसे यत्नकर जैसे गोवर्द्धन पर्वत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उठाया था, उसी प्रकार अपनी ओढनीको ऊंचा उठालिया ॥ २० ॥ हे नृप ! एक गोपी और गोपीके ऊपर चढ पाँव शिर ऊपर धर एक गोपीसे कहने लगी कि, हे दुष्टसर्प ! तू यहाँसे निकलजा,क्योंकि मैं दुष्टोंका दण्ड देनेवाला उत्पन्न हुआहूं॥२१॥उससम एकगोपी

आहूय दूरगा यद्वत्कृष्णस्तमनुकुर्वतीम् ॥ वेणुं कणंतीं क्रीडन्तीमन्याः शंसंति साध्विति ॥ १८ ॥ कस्यांचित्स्वभुजं न्यस्य चलंत्याहापरा ननु ॥ कृष्णोऽहं पश्यत गतिं ललितामिति तन्मनाः ॥ १९ ॥ मा भैष्ट वातवर्षाभ्यां तत्त्राणं विहि मया ॥ इत्युक्त्वैकेन हस्तेन यतंत्युन्निदधेंबरम् ॥ २० ॥ आरुह्यैका पदाऽऽक्रम्य शिरस्याहाऽपरां नृप ॥ दुष्टाहे गच्छ जातोऽहं खलानां ननु दंडधृक् ॥ २१ ॥ तत्रैकोवाच हे गोपा दावाग्निं पश्यतोल्बणम् ॥ चक्षूंष्याश्वपिदध्वं वो विधास्ये क्षेममंजसा ॥ २२ ॥ बद्धान्यया स्रजा काचित्तन्वी तत्र उलूखले ॥ भीता सुदृक् पिधायास्यं भेजे भीतिविडंबनम् ॥ २३ ॥ एवं कृष्णं पृच्छमाना वृन्दावनलतास्तरून् ॥ व्यचक्षत वनोद्देशे पदानि परमात्मनः ॥२४॥ पदानि व्यक्तमेतानि नंदसूनोर्महात्मनः ॥ लक्ष्यंते हि ध्वजांभोजवज्रांकुशयवादिभिः ॥ २५ ॥

बोली कि, हे गोपियो ! इस वनमें अत्यन्त भयानक अग्नि लगी है,इसे देखो और शीघ्र नेत्र बन्द करलो मैं इस अग्निको बुझाऊंगी,तथा अनायास देखे बिना कल्याण करूंगी॥२२॥कोई एक दुबल अंगकी गोपी मालासे ऊखलमें बाँध दी;तब वह डरकर सुन्दर नेत्रवाले मुखको ढक डरनेका अनुकरण करनेलगी, जब लीला करते करते रासलीला करनेलगीं,तब ज्योंही श्रीकृष्णचन्द्रके अन्तर्द्धान होनेकी लीला आई,तभी श्रीकृष्णचन्द्रका स्मरणकर व्याकुलहृदय हो ढूंढने लगीं ॥२३॥ इसप्रकार वृन्दावनकी लता और वृक्षोंसे पूँछती पूँछती आगे वनमें जाकर परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंका खोज देखा ॥२४॥ ध्वजा,कमल, वज्र, अंकुश, आदि इन चिह्नोंसे महातमा नंदजीके बेटेका यह चरण निश्चयहै, इसप्रकार खोज लगताहै ॥२५॥

इसप्रकार अबला गोपी चरणोंके खोजसे श्रीकृष्णचन्द्रके जानेका मार्ग ढूँढने लगीं, आगे जाय श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंके खोजमें प्यारीके चरणोंका खोज देख दुःखी हो यह कहने लगीं ॥ २६ ॥ कि, श्रीकृष्णचन्द्रके संग यह कौन गई है, यह किसके चरण हैं जिसने श्रीकृष्णके कन्धेपर अपना हाथ धराहै जिसप्रकार हाथी हाथिनियोके ऊपर सून्ड धर लेताहै ॥२७॥ निश्चय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका इसने आराधन किया है जिस कारण हम सबको त्याग प्रसन्न हो श्रीगोविंद इसे एकान्तमें लेगये ॥ २८ ॥ हे सखियो ! यह गोविन्दकी चरणरेणुको ब्रह्मा, महादेव, लक्ष्मी, संपूर्ण अपने पाप दूर करनेके लिये माथेपर चढ़ाते हैं, यह रज बड़ी धन्य है, जो इसे शिरपर धारण करोगी तो भगवान् मिलजायँगे ॥२९॥ उस प्यारीके पाँवके

तैस्तैः पदैस्तत्पदवीमन्विच्छंत्योऽग्रतोऽबलाः ॥ वध्वाः पदैः सुपृक्तानि विलोक्यार्ताः समब्रुवन् ॥ २६ ॥ कस्याः पदानि चैतानि याताया नंदसूनुना ॥ अंसन्यस्तप्रकोष्ठायाः करेणोः करिणा यथा ॥ २७ ॥ अनयाऽऽराधितो नूनं भगवान् हरिरीश्वरः ॥ यन्नो विहाय गोविन्दः प्रीतो यामनयद्रहः ॥२८॥ धन्या अहो अमी आल्यो गोविन्दांघ्र्यब्जरेणवः॥ यान् ब्रह्मेशो रमा देवी दधुर्मूर्ध्न्यघनुत्तये ॥ २९ ॥ तस्या अमूनि नः क्षोभं कुर्वंत्युच्चैः पदानि यत् ॥ यैकाऽपहृत्य गोपीनां रहो भुंक्तेऽच्युताधरम् ॥ ३० ॥ न लक्ष्यंते पदान्यत्र तस्या नूनं तृणांकुरैः ॥ खिद्यत्सुजातांघ्रितलामुन्निन्ये प्रेयसीं प्रियः ॥ ३१ ॥( इमान्यधिकमग्नानि पदानि वहतो वधूम् ॥ गोप्यः पश्यत कृष्णस्य भाराक्रान्तस्य कामिनः॥अत्रावरोपिता कान्ता पुष्पहेतोर्महात्मना॥ ) अत्र प्रसूनावचयः प्रियार्थे प्रेयसा कृतः ॥ प्रपदाक्रमणे एते पश्यताऽसकले पदे ॥ ३२ ॥

खोज हमको अत्यन्त व्याकुल करते हैं देखो ! हम सबको त्याग अकेली एकान्तमें ले जाय श्रीकृष्णचन्द्रका अधरामृत भोग करती है ॥ ३० ॥ आगे बढकर बोलीं कि, यहाँ तो उसके चरण नहीं दिखाई देते, परन्तु इसका कारण यह विदित होताहै कि, जब तृणके अंकुरोंसे उसका कोमल चरण तल पीडित होगये हैं, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी प्रियतमाको कंधेपर चढाया ॥ ३१ ॥ ( हे वीर ! जिससमय श्रीकृष्णने प्यारीको उठाया, तो उन कामके रसिया श्रीकृष्णचन्द्रके चरण पृथ्वीमें धसगये. देखो ! यह फूलोंके लिये अवश्य सखीको उठायाहै ) हे सखी ! यह देखो ! प्यारेने प्यारीके कारण फूल तोडे हैं, इस स्थानमें चरणोंको उचकाकर खडे होनेसे थोडा चिह्न दिखाई देताहै ॥ ३२ ॥

कामासक्त श्रीकृष्णचन्द्रने कामिनीके इस स्थानमें केश गुह कर सुधारे हैं, फिर प्यारीको बैठाय केश गुहे, जो प्यारा है सो इस स्थानमें निश्चय बैठा होगा ॥ ३३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! यद्यपि श्रीकृष्णचन्द्र आत्मरत आत्माराम स्त्रियोंके विलासोंसे अखण्डित हैं. परन्तु तोभी उन्होंने कामी मनुष्योंकी दीनता और स्त्रियोंका दुष्टपन दिखलानेके लिये उनके साथ रमण किया ॥ ३४ ॥ इसप्रकार वह सब गोपियें अचेत हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ढूँढनेका विचार करने लगीं, अब श्रीकृष्णचन्द्र और स्त्रियोंको वनमें त्याग जिस स्त्रीको संग लेगयेथे ॥३५॥ वह गोपी सब स्त्रियोंमें अपने आपको श्रेष्ठ मानने लगी कि, देखो चाहना करनेवाली गोपियोंको छोड श्रीकृष्णचन्द्र मेरा सेवन करतेहैं ॥ ३६ ॥ इसके उपरान्त वह गोपी गर्वित होकर केशव श्रीकृष्णचन्द्रसे कहनेलगी कि, मुझपै चला नहीं जाता, जहाँ तुम्हारा मनहो वहाँ लेचलो, तब

केशप्रसाधनं त्वत्र कामिन्याः कामिना कृतम् ॥ तानि चूडयता कांतामुपविष्टमिह ध्रुवम् ॥ ३३ ॥ रेमे तया चात्मरत आत्मारामोप्यखंडितः ॥ कामिनां दर्शयन् दैन्यं स्त्रीणां चैव दुरात्मताम् ॥ ३४ ॥ इत्येवं दर्शयंत्य स्ताश्चेरुर्गोप्यो विचेतसः ॥ यां गोपीमनयत् कृष्णो विहायान्याः स्त्रियो वने ॥ ३५ ॥ सा च मेने तदात्मानं वरिष्ठं सर्व योषिताम् ॥ हित्वा गोपीः कामयाना मामसौ भजते प्रियः ॥ ३६ ॥ ततो गत्वा वनोद्देशं दृप्ता केशवमब्रवीत् ॥ न पार येऽहं चलितुं नय मां यत्र ते मनः ॥ ३७ ॥ एवमुक्तः प्रियामाह स्कंधमारुह्यतामिति ॥ ततश्चांतर्दधे कृष्णः सा वधूरन्व तप्यत ॥ ३८ ॥ हा नाथ रमण प्रेष्ठ क्वासि क्वासि महाभुज ॥ दास्यास्ते कृपणाया मे सखे दर्शय सन्निधिम् ॥ ३९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अन्विच्छंत्यो भगवतो मार्गं गोप्यो विदूरतः ॥ ददृशुः प्रियविश्लेषमोहितां दुःखितां सखीम् ॥ ४० ॥

श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, प्यारी ! दश पैग और चलो किशोरीजी बोलीं, हांजी जैसे तुम चार पहर गायोंके पीछे फिरते हो उसी प्रकार सबको जानते हो, हम तो कभी महलके बाहर भी नहीं निकलीं. सो कैसे चलैं ॥ ३७ ॥ इसप्रकार जब प्यारीने कहा तब श्रीकृष्णचन्द्रने अपने कंधेपर चढनेको कहा। यह सुनकर ज्योंही राधिका चढने लगी त्योंही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अन्तर्धान होगये, तब तो वह अत्यन्त घबराई ॥ ३८ ॥ और कहनेलगी कि, हा नाथ ! हे रमणकरानेवाले ! हे महाभुज ! तुम कहाँ हो ? कहाँ हो ? हे सखे ! तुम्हारी ऐसी कृपण मैं दासी हूं, इसकारण समीप आनकर मुझे अपना दर्शन दो ॥ ३९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! उन सब इकट्ठी गोपियोंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दूरसे मार्ग ढूँढते ढूँढते

प्यारेके वियोगमें मोहित और अति दुःखित इस स्त्रीको देखा ॥ ४० ॥ और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे प्रथम मान मिला फिर गर्व होनेसे अपमान मिला, यह बात उस स्त्रीके मुखसे श्रवण कर सब गोपियाँ बडे आश्चर्यको प्राप्त हुईं ॥४१॥ और निशानाथ चन्द्रमाकी चाँदनीका प्रकाश जहाँतक था, वहाँतक तो गोपियोंने वनमें ढूँढा, आगे वृक्षोंकी छायाका अँधेरा देखकर लौट आईं ॥ ४२ ॥ वे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये कृष्ण संबंधी बातें और उन्हींकी लीला करतीं तन्मय हो उन्हींके गुण गानकर रहींथीं कि, कृष्णवियोगमें उन्हें अपने घरकी भी सुधि न रही ॥ ४३ ॥ इसके उपरान्त सब लौट यमुनाजीके पुलिनमें आय भगवान्में जिनकी भावना लग रही, उनके आनेका पैंडा देख सम्पूर्ण गोपियाँ मिलकर

तया कथितमाकर्ण्य मानप्राप्तिं च माधवात् ॥ अपमानं च दौरात्म्याद्विस्मयं परमं ययुः ॥ ४१ ॥ ततोऽविशन्वनं चंद्रज्योत्स्ना यावद्विभाव्यते ॥ तमः प्रविष्टमालक्ष्य ततो निववृतुः स्त्रियः ॥ ४२ ॥ तन्मनस्कास्तदालापास्तद्विचेष्टा स्तदात्मिकाः ॥ तद्गुणानेव गायंत्यो नात्मागाराणि सस्मरुः ॥४३॥ पुनः पुलिनमागत्य कालिंद्याः कृष्णभावनाः ॥ समवेता जगुः कृष्णं तदागमनकांक्षिताः ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भाग० महापु० दशम० पूर्वार्धे रासक्रीडावर्णनं नाम त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३० ॥ गोप्य ऊचुः ॥ जयति तेऽधिकं जन्मना व्रजः श्रयत इंदिरा शश्वदत्र हि ॥ दयित दृश्यतां दिक्षु तावकास्त्वयि धृतासवस्त्वां विचिन्वते ॥ १ ॥ शरदुदाशये साधुजातसत्सरसिजोदरश्रीमुषा दृशा ॥ सुरतनाथ तेऽशुल्कदासिका वरद निघ्नतो नेह किं वधः ॥ २ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रके गुण गानेलगीं ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायां भगवदन्वेषणं नाम त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३०॥ दोहा–इकतिस माहिं निराश हो, बहुरि यमुन तट आय। करत प्रार्थना प्रेम सों, प्रगट होहु यदुराय ॥ १ ॥ इसके उपरान्त सम्पूर्ण गोपी कहने लगीं कि, हे प्रीतम! तुम्हारे जन्म लेनेसे यह व्रज अत्यन्त शोभायमान लगता है और आपके प्रगट होनेके कारण यहां लक्ष्मीजी सदा वास करती हैं, इसप्रकार सब व्रजमें आनन्द होरहा है. हे प्यारे! तुम्हारेही लिये प्राण धारण किये तुम्हारी दासियाँ तुम्हें ढूँढ़ती फिरतीहैं ॥ १ ॥ हे सुरतनाथ! शरदृतुके सरोवरोंमें भलीप्रकार उपजे श्रेष्ठ कमलके भीतरकी शोभाको चुरानेवाली तुम्हारी दृष्टिहै, उससे विना मोलकी जो हम दासी हैं

सो उनको तुम क्यों मारते हो, यदि तुम कहो कि, हम क्या मारते हैं ? तो क्या शस्त्रहीसे मारते हैं, दृष्टिसे नहीं मारते ? क्या इसीसे तुमने दृष्टिसे हमारे-प्राण हर लिये हैं,उनके देनेके कारण शीघ्र हमें दर्शन दो ॥ २ ॥ हे लाल ! आपने वारम्वार मृत्युसे रक्षा करी अब क्यों कामदेवको भेजकर दृष्टिसे मारते हो ? क्योंकि विषके जलसे मृत्यु थी, उससे रक्षा करी, फिर अघासुरसे बचाया, इन्द्रने महाघोर वर्षा और पवन चलाया उससे रक्षाकी, बिजलीकी आग तथा वृषासुरसे बचाया, मयके पुत्र व्योमासुरसे और समस्त भयसे बचाया, फिर अब किसलिये हमको छोडते हो ॥ ३ ॥ तुम यशोदाके पुत्र नहीं हो, क्योकि यशोदाके पुत्र होते तो ' मापर पूत पितापर घोडा । बहुत नहीं तो थोडा थोडा ' कुछ तो अपनी जातिका पक्ष आता, सब देहधारियोंकी बुद्धिके साक्षी हो, ब्रह्माने विश्वकी रक्षाकी जब प्रार्थना करी तब हे कृष्ण ! तुम यादवोंके कुलमें प्रगट हुए

**विषजलाप्ययाद् व्यालराक्षसाद् वर्षमारुताद्वैद्युतानलात् ॥ वृषमयात्मजाद्विश्वतो भयादृषभ ते वयं रक्षिता मुहुः ॥ ३ ॥ न खलु गोपिकानंदनो भवानखिलदेहिनामंतरात्मदृक् ॥ विखनसाऽर्थितो विश्वगुप्तये सख उदेयिवान्सात्त्वतां कुले ॥ ४ ॥ विरचिताभयं वृष्णिधुर्य ते चरणमीयुषां संसृतेर्भयात् ॥ करसरोरुहं कांत कामदं शिरसि धेहि नः श्रीकरग्रहम् ॥ ५ ॥ व्रजजनार्तिहन्वीर योषितां निजजनस्मयध्वंसनस्मित ॥ भज सखे भवत्किंकरीः स्म नो जलरुहाननं चारु दर्शय ॥ ६ ॥ प्रणतदेहिनां पापकर्शनं तृणचरानुगं श्रीनिकेतनम् ॥ फणिफणार्पितं ते पदांबुजं कृणु कुचेषु नः कृंधि हृच्छयम् ॥ ७ ॥**

और जब ब्रह्माजीने आपको रक्षा करनेके लिये कहा तब आपने यह कह दिया होगा कि, सबकी तो रक्षा करनी और गोपियोंको जला जलाकर मारना सो ब्रह्मा तो ब्राह्मण है इसकारण वह ऐसा अधर्म क्यों बतावेगा ? ॥ ४ ॥ हे यादवश्रेष्ठ कान्त ! संसारके भयसे तुम्हारे चरणसेवन करने वाले जो पुरुष हैं, उनको अभयदाता कामनाओंके देनेवाला और लक्ष्मीका हाथ पकड़नेवाला जो तुह्मारा हस्तकमल है, सो हमारे माथेपर धरो ॥ ५ ॥ हे सखे ! हे वीर ! हे व्रजवासियोंके दुःख हरनेवाले ! अपने जनोंका गर्व दूर करनेवाली तुम्हारी मुसकानकी हम दासी हैं, उनका सेवन करो, क्योंकि पहली स्त्रियां हम हैं, उनको अपना मुखकमल दिखाओ ॥ ६ ॥ प्रणत अर्थात् नम्र देहधारियोके पापोंको दूर करनेवाले

गायोंके पीछे पीछे चलनेवाले शोभाके स्थान, कालियके फणपर नृत्य करनेवाले आपके चरणकमल हैं, उनको कृपापूर्वक हमारे कुचोंपर धरके कामकी व्यथा दूर करो * ॥ ७ ॥ हे कमलदललोचन ! हे वीर ! सुन्दरवाक्यवाली गम्भीर वाणीसे मोहित हुई हम दासियोंको अधरामृत पिलाकर जीवदान दो ॥ ८ ॥ आपके विरहमें हमारे प्राण जाचुके हैं परन्तु तुम्हारे कथामृतको पान करतेहुए सुकृती जनोंने हमें बचालिया, क्योंकि संसारमें तप्त पुरुषको जिलानेवाले ब्रह्मादिक जिसकी स्तुति करैं, ऐसे पापोंको दूर करनेवाले मंगलरूप शान्त तुम्हारी कथारूप

मधुरया गिरा वल्गुवाक्यया बुधमनोज्ञया पुष्करेक्षण ॥ विधिकरीरिमा वीर मुह्यतीरधरसीधुनाऽऽप्याययस्व नः ॥८॥
तव कथाऽमृतं तप्तजीवनं कविभिरीडितं कल्मषापहम् ॥ श्रवणमंगलं श्रीमदाततं भुवि गृणंति ते भूरिदा जनाः ॥ ९ ॥
प्रहसितं प्रिय प्रेमवीक्षणं विहरणं च ते ध्यानमंगलम् ॥ रहसि संविदो या हृदिस्पृशः कुहक नो मनः क्षोभयंति हि
॥ १० ॥ चलसि यद् व्रजाच्चारयन्पशून् नलिनसुदरं नाथ ते पदम् ॥ शिलतृणांकुरैः सीदतीति नः कलिलतां
मनः कांत गच्छति ॥ ११ ॥

अमृतको जो पुरुष पृथ्वीमें कहते हैं वह बड़े दाता हैं, जब तुम्हारी कथा कहनेवाले धन्य हैं, तो जो तुम्हारा दर्शन करते हैं, उनका तो कहनाही क्या है? इससे अब दया करके दर्शन दो ॥ ९ ॥ हे सौम्य ! हे कपटी ! तेरा मुसकानसहित मुख, प्रेमभरी चितवन और ध्यानमें मंगलरूप तुम्हारा विहार, हृदयको स्पर्श करनेवाली एकान्तकी बातैं हमारे मनको क्षोभ करती हैं ॥ १० ॥ हे नाथ ! जिससमय गौ चरानेको

* शंका—स्त्रियोंके स्तनोंको पुरुष हाथसे स्पर्श करता है तो स्त्रीको सुख होता है, कुछ पुरुषके चरणस्पर्शसे सुख नहीं होता ? तब गोपियोंने कृष्णके चरण अपने स्तनपर स्पर्श होनेकी क्यों याचना की महाराज, आप अपने चरण हमारे सबके स्तनोंपर अर्पण करो, जो कोई कहै गोपी प्रेममें आतुर थीं उनको पदका और हाथका स्मरण न रहा ? इसलिये चरणकी याचना की थी, तो फिर कृष्णके दूसरे अंग की याचना क्यों नहीं की ? अकेले चरणोंहीकी सब देहमें याचना क्यों की ?

उत्तर—गोपियोंने सुना था और देखा भी था कि, श्रीकृष्णके चरणोंके स्पर्शसे कालियनागका जहर नष्ट होगया, कालियनाग निर्विष होगया इससे जो हमारे सबके स्तनोंपर श्रीकृष्णके चरणोंका स्पर्श हो जाय तो हम सबके कामदेवका नाश हो जाय. क्योंकि कालियके गरलसे काम बडा नहीं है. कामदेवका नाश होनेसे सब संसारकी बाधासे छूट जायँगी इसलिये गोपियोंने श्रीकृष्णके चरणोंको अपने स्तनोंसे स्पर्श करनेकी याचना की थी, क्योंकि गोपी तो वेदोंकी ऋचा हैं ॥

आप व्रजसे जाते हो, तब तुम्हारे कमलके तुल्य सुन्दर चरण काँकरी, तृण, अंकुर लगकर कष्ट पातेहैं, इसलिये हे कान्त ! हमारा मन चंचल होताहै, सो इसप्रकार प्रेम रखनेवाली दासियोंपरभी आप दया नहीं करते ? ॥ ११ ॥ संध्यासमय नील केशसे ढके गोरजसे धूसरित कमलके समान मुखको धारणकर बेर बेर दिखाके, हे वीर ! हमारे मनमें कामदेवको उत्पन्न करते हो, परन्तु संग नहीं देते यही तुम्हारा निश्चय कपट है ॥ १२ ॥ नम्र देह धारियोंको कामनाओंके देनेवाले, जिनका ब्रह्माजीने पूजन किया, पृथ्वीको शोभायमान करनेवाले आपत्तिमें ध्यानसेही पीडा दूर करनेवाले,सेवामें सुखरूप, ऐसे अपने चरणकमलोंको, हे कामकी पीड़ाको दूर करनेवाले ! हमारे कुचोंपर धरो ॥ १३ ॥ हे वीर ! कामको बढ़ानेवाला, शोकको दूर

दिनपरिक्षये नीलकुंतलैर्वनरुहाननं बिभ्रदावृतम् ॥ घनरजस्वलं दर्शयन्मुहुर्मनसि नः स्मरं वीर यच्छसि ॥ १२ ॥ प्रणतकामदं पद्मजार्चितं धरणिमंडनं ध्येयमापदि ॥ चरणपंकजं शंतमं च ते रमण नः स्तनेष्वर्पयाऽऽधिहन् ॥ १३ ॥ सुरतवर्धनं शोकनाशनं स्वरितवेणुना सुष्ठु चुंबितम् ॥ इतररागविस्मारणं नृणां वितर वीर नस्तेऽधरामृतम् ॥ १४ ॥ अटति यद्भवानह्नि काननं त्रुटिर्युगायते त्वामपश्यताम् ॥ कुटिलकुंतलं श्रीमुखं च ते जड उदीक्षतां पक्ष्मकृद्दृशाम् ॥ १५ ॥

करनेवाला, स्वरभरी बजतीहुई बाँसुरी भलेप्रकार चुम्बित, मनुष्योंके चक्रवर्ती आदि सुखका भुलानेवाला सुखदायक तुम्हारा अधरामृत है सो हमारे रोग शान्त करनेको दीजिये. हे कृष्ण ! यह औषधि मिलनेसे हम भली होजावेंगी और यदि जो तुम दवाका मोल माँगो तो दमड़ीकी बाँसकी वंशी, जिसे दिन रात मुखपर धरे रहते हो, वह तुम्हें क्या मोल देती है ? और जो तुम कहो कि, तुम कुपथ्य करो हो कुपथ्यको दवा न देनी चाहिये तुम अभी गैय्या मैय्या, भाई और पत्यादिकोंकी वासनाका कुपथ्य करती हो सो प्यारे ! तुम्हारी औषधी यह सब दूर कर देगी, तुम हमें पिलाओ तो सही ॥ १४ ॥ जब तुम दिनके समय वनमें जाते हो तब तुम्हारे देखे विना आधा क्षण युगकी समान व्यतीत होता है

यह तो बिना देखेका दुःख कहा और जब घूमघूमारे केशोंसे युक्त तुम्हारे मुखकमलका दर्शन करती हैं, उससमय पलकोंका बनानेवाला ब्रह्मा हमें मूर्ख विदित होता है, क्योंकि पलकोंसे दर्शनमें बाधा होती है, यह दर्शनमें दुःख है और छःवर्षकी हमारी ननँद जब अपनी मासे जाकर कहती है कि, देखरी मा ! भावी उस नंदके पुत्रको देखने गई है, तब सास त्रास दिखाती है, दूसरे ब्रह्मा वैरी पडा है, अपनी आठ आँखें बनाईं, हमारी दोही और उसपरभी पलक लगादिये हैं ॥ ॥ पति, पुत्र और वंशके बंधु बांधवोंको त्याग, तुम्हारे गीतसे मोहित होकर हम तुम्हारे पास आई थीं और गानेकी गतोंको और हमारे आगमनको जाननेवाले, हे अच्युत ! हम तुम्हारे निकट आई हैं, सो हे कपटी ! रात्रिमें

पतिसुतान्वयभ्रातृबांधवानतिविलंध्य तेंत्यच्युता ।  ॥ गतिविदस्तवोद्गीतमोहिताः कितव योषितः कस्त्यजेन्निशि ॥ १६ ॥ रहसि संविदं हृच्छयोदयं प्रहसिताननं प्रेमवीक्षणम् ॥ बृहदुरश्श्रियो वीक्ष्य धाम ते मुहुरतिस्पृहा मुह्यते मनः ॥ १७ ॥ व्रजवनौकसां व्यक्तिरंग ते वृजिनहंत्र्यलं विश्वमंगलम् ॥ त्यज मनाक् च नस्त्वत्स्पृहात्मनां स्वजनहृद्रुजां यन्निषूदनम् ॥ १८ ॥

आई स्त्रियोंको तुम बिना ऐसा कौन है जो त्यागेगा ? ॥ १६ ॥ कामदेवका प्रगट करनेवाला एकान्तका संकेत देख और हँसी सहित मुख तथा प्रेमकी चितवन देख और लक्ष्मीके रहनेका स्थान तुम्हारा वक्षस्थल देखकर हमको बड़ी चाहना हुई है एवं हमारा मन भी मोहित होगया है ॥ ॥ १७ ॥ अंग अर्थात् हे श्रीकृष्ण ! तुम्हारा प्रगट होना व्रजवासी और वनवासियोंके दुःखका दूर करनेवालाहै तथा अतिशय करके विश्वका मंगल रूप है, इसकारण तुम्हारे दर्शन विना व्याकुल अपने भक्तजनोंके मनकी पीड़ा दूर करनेवाली गुप्त औषधि दो कृपणता, मतकरो यह हम

जानती हैं कि, इस औषधिको तुमही जानते हो ॥ १८ ॥ कठोर स्तनोंपर तुम्हारे चरणकमलोंको हम भयसे, धीरे धीरे धारणकरती हैं, क्योंकि, कहीं कोमल चरणोंमें गढ़े न पड़जांय और तुम उन चरणोंको वनमें उठा उठाकर फिरते हो, क्या चरणोंमें काँटे कंकड़ी लगकर खेद नहीं होता ? जब यह विचार करती हैं, तो तुम्हें अपना जीवनधन माननेवाली हमारी बुद्धि मोहित होजातीहै, परन्तु अब पुकारकर इतना तो कह दो कि, अरी गोपियो ! तुम कहां हो मैं तो पुलिनमें लताओंके नीचे सुखपूर्वक बैठा हूँ ॥ १९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायामेकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ दोहा–बत्तिस विरह वियोगते, द्रवीभूत भयो हीय । प्रगट भये तुरतहि हरी

**यत् ते सुजातचरणांबुरुहं स्तनेषु भीताः शनैः प्रिय दधीमहि कर्कशेषु ॥ तेनाटवीमटसि तद् व्यथते न किंस्वित् कूर्पादिभिर्भ्रमति धीर्भवदायुषां नः ॥ १९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे गोपिकागीतं नामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति गोप्यः प्रगायंत्यः प्रलपंत्यश्च चित्रधा ॥ रुरुदुः सुस्वरं राजन्कृष्णदर्शनलालसाः ॥ १ ॥ तासामाविरभूच्छौरिः स्मयमानमुखांबुजः ॥ पीतांबरधरः स्रग्वी साक्षान्मन्मथमन्मथः ॥ २ ॥ तं विलोक्यागतं प्रेष्ठं प्रीत्युत्फुल्लदृशोबलाः ॥ उत्तस्थुर्युगपत्सर्वास्तन्वः प्राणमिवागतम् ॥ ३ ॥ काचित् करांबुजं शौरेर्जगृहेंजलिना मुदा ॥ काचिद् दधार तद्बाहुमंसे चंदनभूषितम् ॥ ४ ॥**

अति प्रसन्न भई तीय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ राजा परीक्षित् ! इसप्रकार गान और चित्रविचित्र विलाप करती हुई भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनकी इच्छासे वह गोपियें बड़े स्वरसे रोदन करने लगीं ॥ १ ॥ उसी समय मुसकानयुक्त मुखकमल, पीताम्बर धारण किये वनमाला पहरे साक्षात् कामदेवका मन मोहित करनेवाले दाशार्हवंशोत्पन्न भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोपियोंके बीचमें प्रगट होगये ॥ २ ॥ तब प्रीतिपूर्वक प्रसन्न और प्रफुल्लित संपूर्ण अबलायें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आया देखकर इसप्रकार उठकर खड़ी होगई कि, जैसे देहमें प्राण आनेसे हाथ पाँव एक संग उठते हैं ॥ ३ ॥ और किसी गोपीने तो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका बड़े आनन्दपूर्वक हस्तकमल पकडलिया

और कोई चन्द्रनसे शोभायमान श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजाओंको कंधेपरही धरने लगीं ❀ ॥४॥ और किसी कृश अंगवाली गोपीने श्रीकृष्णचन्द्रके मुखमेंसे तांबूलका बीडा अपने हाथमें लेलिया और कामसे कम्पायमान कोई गोपी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमल अपने स्तनोंपर

काचिदंजलिनाऽगृह्णात्तन्वी तांबूलचर्वितम् ॥ एका तदंघ्रिकमलं संतप्ता स्तनयोरधात् ॥ ५ ॥

एका भृकुटिमाबध्य प्रेमसंरंभविह्वला ॥ घ्नंतीवैक्षत्कटाक्षेपैः संदष्टदशनच्छदा ॥ ६ ॥

अपराऽनिमिषद्दृग्भ्यां जुषाणा तन्मुखांबुजम् ॥ आपीतमपि नातृप्यत्संतस्तच्चरणं यथा ॥ ७ ॥

धरनेलगी ॥५॥ एक गोपी अपनी भौंहैं चढ़ाय कोपके आवेशसे विकल हो अपने ओष्ठोंको दाँतोंसे दाब कटाक्षरूपी बाणोंसे मारतीसी देखनेलगी ॥६॥ हे राजन् ! और गोपियें निमेषरहित दृष्टिसे श्रीकृष्णचन्द्रका मुखकमल भले प्रकार देखती भी हैं, परन्तु तौ भी बेर बेर देखकर

* "काचित्करांबुज" यहा शुकदेवजीने "काचित्" कहा, नाम नहीं लिया, इसका कारण यह है कि, नाम श्रीशुकदेवजीका परम इष्ट है, दो अक्षर मन्त्ररूप हैं, सो जपमन्त्रका प्रकाश करना भला नहीं, अथवा भगवान् महादेवजीने शुकदेवजीसे तत्त्वज्ञान कहा, परन्तु नामके दो अक्षर प्रकाश नहीं किये, रा रा कहा करते हैं, दूसरा अक्षर नहीं कहते, कदाचित् कोई चुराकर लेजाय ? एकवार तो तत्त्वज्ञान खोया जिसकी कथा वर्णन करते हैं । एकसमय नारदजीने कैलासपर आनकर विचारा कि, यहाँ कुछ आग लगानी चाहिये, सो पार्वतीजीसे कहा तुम्हें महादेवजी कुछ प्यार भी करते हैं ? पार्वती बोली कि, कुछ अंतर नहीं रखते तब नारदजी बोले तो तुम यह पूछियो कि, आपके गलेमें मुण्डोंकी माला क्या वस्तु है यह कह नारदजी चलेगये. जब वर्ष दिन पीछे महादेवजी समाधिसे जागे तो पार्वतीजी बोलीं कि, महाराज यह मुण्डोंकी माला क्या वस्तु है ? बताओ, यह सुनकर शिवजी बोले कि, जब तुम्हारा शरीर छूट जाताहै, तब धारण कर लेताहूँ पार्वती बोलीं—मेरे तो सैकडों जन्म हुए, और तुमने ऐसी क्या अमरौती खाई है, जो तुम अमर हो ! शिवजीने अपने मनमें कहा कि, किसीने भली आग लगाई, फिर बोले मुझे तत्त्वज्ञान है, पार्वतीने कहा, वह तत्त्वज्ञान मुझे बताओ । अब शिवजीने स्नेह हटाय एक चुटकी बजाई, कि उसस्थानके सब पक्षी उडगये, फिर एक चुटकी बजाई बच्चोंके पख जमिआये, फिर बजाई, सब बच्चे उडादिये, उसी समय शुकीके गर्भमें शुकदेवजी आये थे, सो एक चुटकीसे बाहर आये दूसरीसे अंडा फूटा और तीसरीसे पर निकले, सो एक वृक्षकी डालीपर जा बैठे, तब महादेवजी पार्वतीसे तत्त्वज्ञान कहने लगे, पार्वती हुंकार देती सोगई, यह तोता हूहू करनेलगा, और महादेवजी ब्रह्मानन्दमें मग्न नेत्र मीचे सपूर्ण कथा कहगये, जब नेत्र खोलकर देखा तो पार्वती सोगई और हूहू तोतेने करी, यह जान झट उसके मारनेको त्रिशूल चलाया, और पीछे दौडे, तोता भागा सो व्यासजीकी स्त्री कोठेपर खडीथी उसने जो जमाई ली, सो शुकदेवजी उसके उदरमें प्रवेश करगये, शिवजीने व्यासजीसे कहा कि, तुम्हारी स्त्रीमें हमारा चोर है, उसे निकालो, व्यासजी बोले कि, आपके पास है क्या ? जो इसने चुराया है शिवजी बोले कि, तत्त्वज्ञान, जिससे अमर होते हैं, वह इसने चुराया है व्यासजी बोले कि, इसीसे आप भोलानाथ कहलातेहो. भला विचारो तो सही कि, जिसने तत्त्वज्ञान सुना, वह त्रिशूलसे कैसे मरेगा ! महादेवजी हँसकर कैलासको चलेगये, और उसीदिनसे रा रा कहते हैं, पूरा नाम नहीं लेते, शुकदेवजी सपूर्णही गुप्त रखते हैं, इसी कारण राधिकाका कहीं नाम नहीं लिया ॥

तृप्त नहीं हुई, जिसप्रकार साधुपुरुष श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दोंका दर्शन करनेसे तृप्त नहीं होते ॥ ७ ॥ और कोई गोपी नेत्रोंके छिद्रद्वारा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको हृदयमें लेजाय नेत्रमूँद उन्हें आलिंगनकर रोमांचित शरीर हो योगिजनोंके समान महान् आनन्दमें मग्न होगई ॥ ८ ॥ और केशवमूर्ति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन करके आनन्दसे सुखी हो संपूर्ण गोपियोंने विरहके तापको त्यागदिया, जैसे ईश्वरको पाकर मुमुक्षुजन ताप छोड देतेहैं, अथवा सुषुप्ति अवस्थाकी साक्षीको पाकर जाग्रतरूप अवस्थावान् जीव जैसे तापको छोडदेतेहैं ॥ ९ ॥ हे परीक्षित् ! उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उन दुःखरहित गोपियोंके मध्यमें इसप्रकार शोभायमान लगनेलगे जैसे परमात्मा सब शक्तियोंसे और उपासक

तं काचिन्नेत्ररंध्रेण हृदिकृत्य निमील्य च ॥ पुलकांग्युपगुह्यास्ते योगीवानंदसंप्लुता ॥ ८॥ सर्वास्ताः केशवालोकपरमो त्सवनिर्वृताः ॥ जहुर्विरहजं तापं प्राज्ञं प्राप्य यथा जनाः ॥ ९ ॥ ताभिर्विधूतशोकाभिर्भगवानच्युतो वृतः ॥ व्यरोचता धिकं तात पुरुषश्शक्तिभिर्यथा ॥ १० ॥ ताः समादाय कालिंद्या निर्विश्य पुलिनं विभुः ॥ विकसत्कुंदमंदारसुरभ्यनिल षट्पदम् ॥११॥ शरच्चंद्रांशुसंदोहध्वस्तदोषातमः शिवम् ॥ कृष्णाया हस्ततरलाऽऽचितकोमलवालुकम् ॥ १२ ॥ तद्दर्श नाह्लादविधूतहृद्रुजो मनोरथांतं श्रुतयो यथा ययुः ॥ स्वैरुत्तरीयैः कुचकुंकुमांकितैरचीक्लृपन्नासनमात्मबंधवे ॥ १३ ॥

पुरुष ज्ञान बल वीर्यादि जो शक्ति हैं, उनसे शोभायमान लगताहै ॥ १० ॥ इसके उपरान्त उन गोपियोंको संग ले फूलेहुए कुंद और मंदारकी सुगंधयुक्त पवनके कारण जहां भौंरे गुंजार कर रहेथे, ऐसे यमुनाके पुलिनमें सबको लेगये ॥ ११ ॥ कैसे पुलिन हैं कि, शरदृतुके चन्द्रमाकी किरणोंके समूहसे रात्रिका अंधकार जिनमेंसे दूर होगयाहै और यमुनाजीका भी उसीके समान तरंगोंसे कोमल बालूके बिछौने जिसमें बिछ रहे हैं ॥ १२ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन होनेके कारण आनंदपूर्वक हृदयके रोग दूरकर गोपियाँ अपने मनोरथोंके अंतको प्राप्त हुईं अर्थात् उनके मनोरथ पूर्ण हुए, जैसे ज्ञानकाण्डमें श्रुति परमेश्वरको देख आनंदसे परिपूर्ण हो कामके सम्पूर्ण बंधनोंका त्याग करतीहैं और

कुचोंकी केशरयुक्त अपनी ओढनियोको उतार उतारकर गोपियाँ श्रीकृष्णचन्द्रके बैठनेकी तकियां बनाने लगीं * ॥ १३ ॥ योगेश्वरोंके भीतर जिनका कल्पित आसन है, वह ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तीनलोककी शोभाका एकही स्थान क्या तीनों लोककी शोभा जिसमें आरही उसी प्रकार रूप धारण कर उस आसनपर बैठ गोपियोंसे पूजित हो, उनकी सभामें शोभायमान लगने लगे॥ १४ ॥कामदेवके बढ़ानेवाले भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रकी हासलीलापूर्वक चितवनसे चलायमान भ्रुकुटीसे सत्कार कर गोदमें धरेहुए श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंको हाथोंसे दाबतीं और स्तुति करतीं कुछेक

**तत्रोपविष्टो भगवान्स ईश्वरो योगेश्वरांतर्हृदिकल्पितासनः ॥ चकास गोपीपरिषद्गतोऽर्चितस्त्रैलोक्यलक्ष्म्येकपदं वपुर्दधत् ॥ १४॥ सभाजयित्वा तमनंगदीपनं सहासलीलेक्षणविभ्रमद्भ्रुवा ॥ संस्पर्शनेनांककृतांघ्रिहस्तयोः संस्तुत्य ईषत्कुपिता बभाषिरे ॥ १५ ॥ गोप्य ऊचुः ॥ भजतोऽनुभजंत्येक एक एतद्विपर्ययम् ॥ नोभयांश्च भजंत्यन्य एतन्नो ब्रूहि साधु भोः ॥ १६ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ मिथो भजंति ये सख्यः स्वार्थैकांतोद्यमा हि ते॥ न तत्र सौहृद धर्मः स्वार्थार्थं तद्धि नान्यथा ॥ १७ ॥ भजंत्यभजतो ये वै करुणाः पितरो यथा ॥ धर्मो निरपवादोऽत्र सौहृदं च सुमध्यमाः ॥ १८ ॥**

क्रोधसे गोपियां बोलीं ॥१५॥ सब गोपी बोलीं कि, महाराज ! एक पुरुष तो भजतेहुएको भजता है, वह कौन है ? और एक ऐसे हैं कि, जो नहीं भजता उसको भजते हैं, वह कौन है ? एक भजतोंको और न भजतोको दोनोंको नहीं भजते हैं, वह कौन है ? सो हे कृष्ण ! यह हमारे आगे भली प्रकार समझा कर कहो ॥ १६ ॥ तब श्रीभगवान् बोले कि, हे सखियो ! जो पुरुष परस्पर भजतेहैं अर्थात् जितना वह उनको चाहैं, उतनाही वह उनको चाहैं, वह पुरुष तो अपस्वार्थी हैं, उस भजनमें स्नेह, सुख धर्म कुछ भी नहीं है वह तो केवल अपनाही भजन है ॥१७॥और जो नहीं भजतोंको

*शंका–जिन गोपियोंके मित्र श्रीकृष्ण सो सब गोपी अपने पहिरेहुये वस्त्रोंका आसन श्रीकृष्णके बैठनेको क्यों देती थीं ? क्या गोपी दरिद्रिनी थीं ? नया वस्त्र मँगाकर भगवान्के बैठनेको आसन क्यों नहीं दिया? उत्तर–जो प्राणी अपने काममें उन्मत्त होजाता है, उसको कुछ नहीं जानपडता कि, यह काम अच्छा है यह काम बुरा है, इसीप्रकारसे कृष्णके चरणोंमें गोपी उन्मत्त होरहीं थीं, उनको ज्ञात न हुवा कि वस्त्र हमारा पहिरा हुवा है वा विना पहिरा है इस लिये गोपीं भगवान्को अपने पहिरे वस्त्रका बैठनेको आसन देने लगीं ॥

भजतेहैं, वह पुरुष दो प्रकारके हैं, एक तो करुणावान् दूसरे स्नेही जैसे माता पिताको पुत्र नहीं चाहताहै, परन्तु वह उसके ऊपर कृपा करतेहैं और इस भजनमें निर्दोष धर्म है, हे सुमध्यमाओ! दयालु होकर भजनमें सत्य धर्म है और स्नेहसे भजनमें सत्य प्रेमहै॥ १८॥ "पर भजन विश्वाससेही करना योग्यहै" इसमें एक दृष्टान्त ❋ कहतेहैं कि, विश्वासमेंही भगवान् हैं और कहीं नहीं और जो पुरुष भजतोंहीको नहीं भजते तो अभजतोंको कहांसे भजेंगे, वे चार प्रकारके हैं, एक तो आत्मामेंही रमण कररहेहैं और एक पूर्णमनोरथ हैं जिनको किसी बातकी चाहना नहीं है और एक अकृतज्ञ हैं, जो उपकारको नहीं

**भजतोऽपि न वै केचिद्भजंत्यभजतः कुतः ॥ आत्मारामा ह्याप्तकामा अकृतज्ञा गुरुद्रुहः ॥ १९ ॥ नाहं तु सख्यो भजतोऽपि जंतून्भजाम्यमीषामनुवृत्तिवृत्तये ॥ यथाऽधनो लब्धधने विनष्टे तच्चिंतयाऽन्यन्निभृतो न वेद ॥ २० ॥ एवं मदर्थोज्झितलोकवेदस्वानां हि वो मय्यनुवृत्तयेऽबलाः ॥ मया परोक्षं भजतां तिरोहितं माऽसूयितुं माऽर्हथ तत्प्रियं प्रियाः ॥ २१ ॥**

समझते और एक गुरुद्रोही हैं, अर्थात् जो उपकार करे उसीसे द्रोह करतेहैं ॥१९॥ श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे सखियो ! मैं इनमेंसे कोई नहीं, केवल दयालु और स्नेही हूं, जो कोई प्राणी मेरा भजन करता है, उसको अपनी ओर ध्यान लगानेके लिये मैं नहीं भजता हूँ जैसे दरिद्री पुरुषको धन मिले और वह धन जाता रहै, तब वह उसी चिन्ताका मारा भूंख प्यास नहीं जानता॥ २० ॥ हे बालाओ ! मेरे लियेही लोकमर्यादा वेदमर्यादा पति पुत्रा

❋दृष्टान्त–एक मनुष्य किसी कार्यवश भगवान्का पूजन करता था, परन्तु मनमें यही विचारता था कि, यह पत्थरकी मूर्ति हमारा कार्य कैसे साधन कर सकेगी ? इसप्रकार चलविश्वास होनेसे उसका कार्य नहीं हुआ, तब किसीने उससे कहा कि, तू भगवती दुर्गादेवीका पूजन कर तुरन्त काम सिद्ध होगा, वह मनुष्य ऊपरके आलेमें श्री ठाकुरजीकी मूर्तिरख नीचे दुर्गादेवीका पूजन करनेलगा, एकदिन धूप देतेसमय मनमें विचारा कि, सीधी ऊपरको जाती है सो नारायणको पहुँचती है इस कारण दुर्गादेवीको पीछे मिलनेसे वह प्रसन्न नहीं होती, इसका यत्न करूं, यह विचार रुई ढूँढ भगवन्मूर्तिकी नाकमें भरने लगा जिससे कि, सुगन्ध न जाय, भगवान् तत्कालही मूर्तिमें प्रसन्नहोकर और हँसकर बोलेकि, माई रुई मत ठूंसे वर माग क्या चाहिये, यह बोला कि, महाराज ! मुझे क्या खबर थी कि, आप रुई ठूसनेसे प्रसन्न होते हैं, यह विधि किसी पद्धतीमें भी नहीं लिखी, भगवान् बोले पहिले तुझे विश्वास नहीं था, मूर्तिको पाषाण अर्थात् पत्थर जानता था, आज वह बात जाती रही आज ईश्वरही जाना, नहीं तो पत्थरमें सूघनेकी शक्ति कहा, आज तेरा विश्वास ईश्वररूपका था॥

दिक तुमने त्यागदिये,सो तुम्हारी चितवृत्ति लगानेके लिये तुमको देखनेके लिये नही आया, तुम्हारे पासही छिपरहा था,कुछ दूर नहीं गया था. हे प्रियाओ ! यह कृष्ण बुराहै, ऐसे मुझमें दोष मत लगाओ ॥ २१ ॥ तुम निर्दूषित तुम्हारे संग उपकारका बदला मुझपर यदि देवताओंकी समान अवस्था हो, तो भी नहीं होसक्ता,क्योंकि जो छोड़ी न जायँ ऐसी घररूप बेडियोंको काटकर तुमने मेरी सेवा की, इसलिये तुम्हीं कहदो कि, कृष्ण हमारा ऋणीया नहीहै. तो मेरा छुटकाराहै, मुझपै तुम्रारे उपकारका बदला नहीं होसक्ता ॥२२॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां रासक्रीडायां द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥३२॥ दोहा—नारिमण्डलीके विषे, ठाढ़े श्रीयदुराय। करत विहार प्रियान सँग, तेंतिसवें अध्याय ॥ १॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार उन श्रीकृष्णचन्द्रके हस्त चरण आदि अंग स्पर्शकर मनोरथ पाय गोपियोंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका

न पारयेहं निरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः ॥ या माऽभजन्दुर्जयगेहशृंखलाः संवृश्च्य तद् वः प्रतियातु साधुना ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दश० पूर्वार्द्धे हरिकृतविरहितगोपीसान्त्वनं नाम द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं भगवतो गोप्यः श्रुत्वा वाचः सुपेशलाः ॥ जहुर्विरहजं तापं तदंगोपचिताशिषः ॥ १ ॥ तत्रारभत गोविंदो रासक्रीडामनुव्रतैः ॥ स्त्रीरत्नैरन्वितः प्रीतैरन्योन्याबद्धबाहुभिः ॥ २ ॥ रासोत्सवः संप्रवृत्तो गोपी मण्डलमण्डितः ॥ योगेश्वरेण कृष्णेन तासां मध्ये द्वयोर्द्वयोः ॥ प्रविष्टेन गृहीतानां कण्ठे स्वनिकटं स्त्रियः ॥ ३ ॥ यं मन्येरन्नभस्तावद् विमानशतसंकुलम् ॥ दिवौकसां सदाराणामौत्सुक्यापहृतात्मनाम् ॥ ४ ॥

अति कोमल वचन श्रवण कर विरहके तापको छोड़ दिया ॥ १ ॥ और इसके उपरान्त गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्र भी वहाँ अपनी आज्ञा करनेवाली प्रसन्नमन, परस्परमें हाथ पकडे खडीहुई स्त्रियोंमें रत्न गोपियोंको संग ले रासक्रीडाका आरंभ करनेलगे ॥ २ ॥ फिर गोपियोंके समूहसे शोभायमान रासका उत्सव योगके ईश्वर श्रीकृष्णचंद्र रचने लगे और मण्डलाकार खडीहुईं दो दो गोपियोंके बीचमें अपने अनेक रूप धारणकर कण्ठमें गलबाहीं डाल गान करते श्रीकृष्ण आपभी खडे हुए ॥ ३ ॥ हे राजन् ! जिन श्रीकृष्णचन्द्रको, सब गोपियें प्यारा मेरे पास है, कोई बोलीं मेरे पास है, इसप्रकार अपने अपने पास जानने लगीं और रासदेखनेकी इच्छासे देवतालोगभी अपनी अपनी स्त्रियोंको लेकर आये, उनके विमानोंसे

आकाश छा रहा था॥४॥देवताओंके आने उपरान्त नगाडे बजनेलगे, फूलोंकी वर्षा होनेलगी और मुख्य मुख्य गन्धर्व अपनी अपनी स्त्रियोंको संग ले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका निर्मल यश गाने लगे ॥ ५ ॥ और प्यारे श्रीकृष्णचंद्रके संग जो स्त्रियें थीं, उनके कंकण नूपुर तथा किंकिणियोंका रासमण्डलमें बडा झनकार शब्द होनेलगा ॥ ६ ॥ जैसे दो दो मणियोंके बीचमें एक एक नीलमणि सुन्दर लगती है, उसीप्रकार उस रासमंडलमें दो दो गोपियोंके बीचमें एक एक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अत्यन्त शोभायमान लगने लगे ॥ ७ ॥ पाँवका धरना,भुजाओंका हलना,मुसकानसहित भ्रुकुटियोंका चढना, कमरका लचकना, कुचों और वस्त्रोंका हिलना,कपोलोंपर कुण्डलोंकी हलन, उनसे जिनके मुखपर पसीना आगया, चोटियोंके नारोंकी गाँठि जिनकी खुलगईं, ऐसी भगवान् श्रीकृष्णचंद्रकी वधू गोपियें श्रीकृष्णचन्द्रके गुणानुवाद गान करतीं, जैसे मेघमण्डलमें बिजली

ततो दुन्दुभयो नेदुर्निपेतुः पुष्पवृष्टयः ॥ जगुर्गंधर्वपतयः सस्त्रीकास्तद्यशोऽमलम् ॥ ५॥ वलयानां नूपुराणां किंकीणीनां च योषिताम् ॥ सप्रियाणामभूच्छब्दस्तुमुलो रासमण्डले ॥ ६ ॥ तत्रातिशुशुभे ताभिर्भगवान्देवकीसुतः ॥ मध्ये मणीनां हैमानां महामरकतो यथा ॥७॥ पादन्यासैर्भुजविधुतिभिःसस्मितैर्भ्रूविलासैर्भज्यन्मध्यैश्चलकुचपटैः कुण्डलैर्गंडलोलैः ॥ स्विद्यन्मुख्यः कबररशनाग्रन्थयः कृष्णवध्वो गायन्त्यस्तं तडित इव ता मेघचक्रे विरेजुः ॥ ८ ॥ उच्चैजगुर्नृत्यमाना रक्तकंठ्यो रतिप्रियाः ॥ कृष्णाभिमर्शमुदिता यद्गीतेनेदमावृतम् ॥ ९ ॥ काचित्समं मुकुन्देन स्वरजातीरमिश्रिताः ॥ उन्निन्ये पूजिता तेन प्रीयता साधुसाध्विति ॥ तदेव ध्रुवमुन्निन्ये तस्यै मानं च बह्वदात्॥१०॥

शोभायमान लगती है, उसी प्रकार शोभायमान लगने लगीं ॥८॥ अनेक प्रकारके रंगोंसे कण्ठ जिनके रँगरहे,रतिही जिनको प्यारी और श्रीकृष्णचन्द्रका स्पर्श जिनको हो उससे बडा आनन्द जिनको, वह गोपियें नृत्य करते ऊँचे स्वरसे गाने लगीं, जिनका गीत इस विश्वमें छारहा है ॥ ९ ॥ और कोई गोपी मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रके संग उच्चस्वरोंके अलापोंकी गतिको उठाने लगीं, कैसे स्वरोकी जाति ली कि, श्रीकृष्णचन्द्रने जो स्वर उठाया, उनमें मिलतीथी. तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रसन्न हो धन्य है, धन्य है, इस प्रकार बडाई करने लगे इसलिये जिन स्वरोकी जाति ली थी उनको ध्रुवतालमें बाँधकर गातीहुई गोपियें प्रशंसा करनेलगीं तब गोपियोंको श्रीकृष्णचंद्रने बहुत मान दिया ॥ १०

कोई गोपी रासमें श्रमित हो गदा धारण करनेवाले पासमें खडे हुए श्रीकृष्णचन्द्रके कंधेको हाथसे पकडने लगी, चूरी तथा फूलोंके हार जिनके शिथिल होगये. यहाँ गदा वंशीकोही जानना. क्योंकि गोपियोंके हृदयको चूर करती है ॥ ११ ॥ इसके उपरांत एक गोपीने रोमांच जिसके होआये कमलोंकी समान सुगंधवाली चन्दनसे चर्चित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजाको अपने कंधेपर धरकर चुम्बन किया ॥ १२ ॥ और फिर नृत्यसे चलायमान कपोलोंको श्रीकृष्णके कपोलोंपर लगाती हुई गोपीको श्रीकृष्णचन्द्रने बीरीका जूँठन दिया ॥ १३ ॥ और किसी गोपीने नूपुर करधनी जिसके बजैं

काचिद्रासपरिश्रांता पार्श्वस्थस्य गदाभृतः ॥ जग्राह बाहुना स्कन्धं श्लथद्वलयमल्लिका ॥ ११ ॥ तत्रैकांसगतं बाहुं कृष्णस्योत्पलसौरभम् ॥ चन्दनालिप्तमाघ्राय हृष्टरोमा चुचुम्ब ह ॥ १२ ॥ कस्याश्चिन्नाट्यविक्षिप्तकुण्डलत्विषमंडितम् ॥ गण्डे गण्ड सन्दधत्या अदात्ताम्बूलचर्वितम् ॥१३॥ नृत्यन्ती गायती काऽपि कूजन्नूपुरमेखला ॥ पार्श्वस्थाऽच्युतहस्ताब्जं श्रांताऽधात्स्तनयोः शिवम् ॥ १४ ॥ गोप्यो लब्ध्वाऽच्युतं कांतं श्रिय एकांतवल्लभम् ॥ गृहीतकंठ्यस्तद्दोर्भ्यां गायन्त्यस्तं विजह्रिरे ॥ १५ ॥ कर्णोत्पलालकविटंककपोलघर्मवक्त्रश्रियो वलयनूपुरघोषवाद्यैः ॥ गोप्यः समं भगवता ननृतुः स्वकेशस्रस्तस्रजो भ्रमरगायकरासगोष्ठ्याम् ॥ १६ ॥

नृत्य व गान करतेहुए श्रम पाय पास खड़े हुए मंगलरूप भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका हस्तकमल अपने स्तनोंपर धारण किया * ॥ १४ ॥ लक्ष्मीके अत्यन्त प्यारे अच्युत श्रीकृष्णको सुंदर पति पाय उनकी भुजाओंसे कंठमें गलबाहीं डाल गोपियें श्रीकृष्णचन्द्रको गाती विहार करने लगीं ॥१५॥ उस रासमण्डलमें स्त्रियों सहित गंधर्व और किन्नरादिक जो बाजे बजारहे थे, तथा गवैये बनकर गा रहेथे, वह सब रासरसमें मोहित होकर नृत्य करने

* शंका–गोपीने श्रीकृष्णका हाथ अपने हाथसे पकडकर अपने स्तनोंपर क्यों रक्खा ? जैसे मनुष्यकी स्त्री कर्म करती हैं, ऐसा कर्म क्यों किया ? उत्तर–गोपीने विचार किया कि, इनहीं श्रीकृष्णभगवान्ने अपने हस्तकमलोंको प्रह्लादके और ध्रुवके मस्तकपर रक्खा था तब प्रह्लाद और ध्रुव ससारके दु खसे छूटकर भगवानके भजनमें मग्न होगये, इसलिये मैं भी अपने कुचोंपर भगवान्का हाथ धरके इन दोनोंको भक्तजन बनाऊंगी क्योंकि कामदेव जब कुपित होकर पुष्पधनुष सधान कर मेरे ऊपरको चढता है, तो स्तनोंमें अधिक बाधा होती है, अब जो यह भक्त होजायँ तो ससारके सब दु खोंसे निवृत्त होजाऊगी और कामदेव भी मुझको नहीं सतावेगा उसकी बाधासे भी छूट जाऊगी, पुरुषकी ममता शिरपर बहुत होती है और स्त्रीकी ममता स्तनोंपर अधिक रहती है ऐसा विचार करके गोपीने कृष्णका हाथ अपने कुचपर रक्खा ॥

लगे, उससमय कंकण और नूपुर बाजेका कार्य और भौंरे गवैयोंका काम कररहे थे, रास मण्डलमें व्रजवनिता कृष्णके संग नृत्य करतीहुई अत्यन्त शोभा पारही थीं, उनके कानोंके कमल अलकोंसे युक्त कपोल और पसीनेके बूँदोंकी शोभा मुखपर छा रहीथी और नृत्य समयमें जो फूलोंकी माला गिरती थीं; उनसे ऐसी शोभा होरही थी कि, मानों तालोंकी गतिसे प्रसन्न होकर केश शिर हिलाय चरणोंपर फूलोंकी वर्षा कररहेहैं॥ १६ ॥ इसप्रकार लक्ष्मीपति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आलिंगन, हाथोंका स्पर्श, स्नेह भरी चितवन और बड़े विलास हास्यसे, जैसे बालक अपनी परछाहींसे खेलताहै, उसी प्रकार व्रजसुंदरिओंके संग रमण करनेलगे ॥ १७ ॥ हे कुरुकुलको आनन्द देनेवाले राजा परीक्षित् ! उससमय श्रीकृष्णके अंगमें जो आनन्द उससे जिनकी इन्द्रियें विवश होरहीं और जिन व्रजकी स्त्रियोंके माला गहने खिसक रहेथे, वह अपने केश, शरीर, कुच और वस्त्रोंके सम्हारनेको

**एवं परिष्वंगकराभिमर्शस्निग्धेक्षणोद्दामविलासहासैः ॥ रेमे रमेशो व्रजसुंदरीभिर्यथाऽर्भकः स्वप्रतिबिंबविभ्रमः ॥१७॥ तदंगसंगप्रमुदाकुलेंद्रियाः केशान्दुकूलं कुचपट्टिकां वा ॥ नांजः प्रतिव्योढुमलं व्रजस्त्रियो विस्रस्तमालाभरणाः कुरूद्वह ॥ १८ ॥ कृष्णविक्रीडितं वीक्ष्य मुमुहुः खेचरस्त्रियः ॥ कामार्दिताः शशांकश्च सगणो विस्मितोऽभवत् ॥ १९ ॥ कृत्वा तावंतमात्मानं यावतीर्गोपयोषितः ॥ रेमे स भगवांस्ताभिरात्मारामोऽपि लीलया ॥ २० ॥ तासामतिविहारेण श्रांतानां वदनानि सः ॥ प्रामृजत्करुणः प्रेम्णा शंतमेनांग पाणिना ॥ २१ ॥ गोप्यः स्फुरत्पुरटकुंडलकुंतलत्विङ्गण्डश्रिया सुधितहासनिरीक्षणेन ॥ मानं दधत्य ऋषभस्य जगुः कृतानि पुण्यानि तत्कररुहस्पर्शप्रमोदाः ॥ २२ ॥**

भी समर्थ न हुई ॥ १८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी रासक्रीडा देख आकाशमें देवांगनायें भी कामसे पीडित होकर मोहित होगई और तारागण सहित निशानाथ चन्द्रमा भी आश्चर्य मानकर चलना भूल गया, तब और ग्रह भी जहाँके तहाँ हर गये, उससे राति जो बढ़ गई उससे सुखपूर्वक विहार करने लगे ॥ १९ ॥ जितनी गोपोंकी स्त्रियें थीं; उतनेही अपने रूपधर आत्माराम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उन गोपियोंके संग लीला करने लगे ॥ २० ॥ फिर अत्यंत विहारसे जिनको श्रम प्राप्त हुआ ऐसी गोपियोंके मुखका पसीना देख करुणाको प्राप्त हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपने हाथसे उनका मुख पोंछने लगे ॥ २१ ॥ वे मानवती गोपियें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके हस्तकमल नख स्पर्शसे

महासुख पाय प्रकाशमान सुवर्णके कुण्डलसे कान्तिमान कपोल तथा रसभरी चितवन और मुसकान युक्त श्रेष्ठ गुणभरे श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजा करके सुन्दर चरित्र गाने लगीं ॥ २२ ॥ मर्यादाको उल्लंघन करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जब रास विलास करते करते थकगये, तब उन गोपियोंको संगले श्रम दूर करनेके लिये जलमें घुसे, कुचोंकी केशर जिसमें लगी अंग अंगसे रगड़ी मालाकी सुगंधसे गंधर्वोंके समान भौंरे गातेहुए उनके पीछे चले जाते थे, जैसे हथिनियोंको संग लेकर हाथी जलविहार करनेको जाते हैं ॥ २३ ॥ हे अंग ! इधर उधरसे जलमें स्त्रियोंको छींटी देते हैं, जिस समय जलविहार करते समय व्यंग वचन बोल और प्रेमपूर्वक कृष्णको देखकर हँसती हैं और भगवान्‌को जलसे भिजोती हैं विमानोंपर बैठे देवता स्तुति और पुष्पोंकी वर्षा करते हैं, हाथीके समान जिनकी लीला, ऐसे आत्माराम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तहाँ जलमें

ताभिर्युतः श्रममपोहितुमंगसंगघृष्टस्रजः स कुचकुंकुमरंजितायाः ॥ गंधर्वपाऽलिभिरनुद्रुत आविशद् वाः श्रांतो गजी भिरिभराडिव भिन्नसेतुः॥ २३ ॥ सोंऽभस्यलं युवतिभिः परिषिच्यमानः प्रेम्णेक्षितः प्रहसतीभिरितस्ततोंग ॥ वैमानिकैः कुसुमवर्षिभिरीड्यमानो रेमे स्वयं स्वरतिरत्र गजेंद्रलीलः ॥ २४ ॥ ततश्च कृष्णोपवने जलस्थलप्रसूनगंधानिलजुष्ट दिक्तटे ॥ चचार भृंगप्रमदागणावृतो यथा मदच्युद् द्विरदः करेणुभिः ॥ २५ ॥ एवं शशांकांशुविराजिता निशः स सत्यकामोऽनुरताबलागणः ॥ सिषेव आत्मन्यवरुद्धसौरतः सर्वाः शरत्काव्यकथारसाश्रयाः ॥ २६ ॥ राजोवाच ॥ संस्थापनाय धर्मस्य प्रशमायेतरस्य च ॥ अवतीर्णो हि भगवानंशेन जगदीश्वरः ॥ २७ ॥

अथवा गोपियोंके मंडलमें क्रीडा करनेलगे ॥ २४ ॥ जलक्रीडा करनेके उपरान्त जल स्थलके पुष्पोंकी सुगंधभरी पवन जिसके सब दिशाओंमें व्याप्त होरही है, ऐसे जो यमुनाजीके बागमें भौंरे रूप गोपियोंके संग श्रीकृष्णचन्द्र विहार करनेलगे, जैसे मदस्रावी हाथी हथिनियोंके संग विहार करताहै ॥ २५ ॥ इस प्रकार सत्यसंकल्प भगवान् चन्द्रमाकी किरणोंसे शोभायमान उस शरदकी रात्रियोंमें साहित्य काव्योंमें जो करनेकी विधि लिखी है, उसीप्रकार वह स्नेहभरी गोपियोंके संग वीर्यको धारणकर करनेलगे, और जितनी गोपी उतनेहीं श्याम उतनीहीं कुंजोंमें फूलोंकी शय्यापर लेटे हँसते हँसाते कोमल बातें करते थे ॥ २६ ॥ राजा परीक्षित् बोले कि, हे श्रीशुकदेवजी ! धर्मके स्थापन

और अधर्मका नाश करनेके लिये जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने परिपूर्ण रूपसे अवतार लियाहै ॥ २७ ॥ फिर धर्मकी मर्यादाके रक्षा करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रने पराई स्त्रीका स्पर्श करना, यह अधर्म क्यों किया ? ॥ २८ ॥ पूर्णकाम यादवोंके पति श्रीकृष्णने यह निंदित कर्म कैसे किया ? इसका क्या अभिप्राय है ? हे सुन्दर व्रतवाले शुकदेवजी ! यह हमारा संदेह शमन करो ॥ २९ ॥ यह वचन सुनकर श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! सामर्थ्यवानोंको धर्मका उलांघना और साहस भी देखाहै, जैसे अग्निमें भली बुरी वस्तु डालदो, उसको भस्म करदे और उसे

स कथं धर्मसेतूनां वक्ता कर्ताऽभिरक्षिता ॥ प्रतीपमाचरद्ब्रह्मन्परदाराभिमर्शनम् ॥ २८ ॥ आप्तकामो यदुपतिः कृतवान्वै जुगुप्सितम् ॥ किमभिप्राय एतं नः संशयं छिंधि सुव्रत ॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ धर्मव्यतिक्रमो दृष्ट ईश्वराणां च साहसम् ॥ तेजीयसां न दोषाय वह्नेः सर्वभुजो यथा ॥ ३० ॥ नैतत्समाचरेज्जातु मनसाऽपि ह्यनीश्वरः ॥ विनश्यत्याचरन्मौढ्याद्यथाऽरुद्रोऽब्धिजं विषम् ॥ ३१ ॥ ईश्वराणां वचः सत्यं तथैवाचरितं क्वचित् ॥ तेषां यत्स्ववचो युक्तं बुद्धिमांस्तत्समाचरेत् ॥ ३२ ॥

दोष नहीं लगता, उसी प्रकार सामर्थ्यवान तेजस्वी पुरुषोंको भी दोष नहीं लगता, कहा भी है, "समरथको नहिं दोष गुसाँई" ॥३०॥ बड़ोंकी रीति न करै उसमें पीछे पछताना पडताहै ❀ सामर्थ्यवान पुरुषोंके करे कर्मको मनसे भी न करै और जो कदाचित् अज्ञानसे करै तो माराजाय, जैसे रुद्र (शिव) के विना और कोई समुद्रके विषको पान नहीं कर सकता ॥ ३१ ॥ ईश्वरके वचनोंकोही सत्यमानै और उनके आचरणोंको भी सत्यमानै, जैसा उन्होंने कहाहै, उसीके अनुसार बुद्धिमान पुरुष करै। राम-कृष्ण दोनों अवतार हुए हैं श्रीरामचन्द्रजीने जैसा कहा वैसाही किया,

* दृष्टान्त-एक राजा रानीने सम्मति करी कि हमारे यहाँ भी अनेक युद्ध हुए हैं इसकारण ऐसा महाभारत बनाना चाहिये, यह विचार पंडितोंको बुलायकर कहा कि, एक हमारे नामका भी महाभारत बनाओ परन्तु वह व्यासजीके महाभारतसे किसीप्रकार न्यून न हो चाहे बढती हो, नहीं तो तुम्हें देशसे निकालदूंगा ब्राह्मण आपसमें सम्मति कर राजाके पास आनकर कहने लगे कि महाराज ! महाभारत बनानेकी सामग्री सब प्रस्तुतहै सब बातें अधिकही करैंगे पर एक बात आप बताइये राजाने कहा क्या? ब्राह्मण बोले महाभारतमें द्रौपदीके पांच पति थे, आपकी रानीके उससे अधिक कितने लिखैं सो बताइये और उनके नाम वर्णन कीजिये? सुनतेही राजाकी बुद्धि लोप होगई और घबराकर बोला महाराज क्षमा करो, मुझे महाभारत लिखानेकी सामर्थ्य नहीं, इसलिये बडोंके चरित्र पै शका नहीं करनी चाहिये ॥

इस लियेउनका कहना करना दोनों करै और श्रीकृष्णचन्द्रने जो गीतामें कहाहै,उसे करै और जो उन्होंने लीला करीहैं उनको नकरै किन्तु ध्यान करै ॥ ३२ ॥ हे प्रभो! इस संसारमें जिनको अहंकार नहीं है, ऐसे सामर्थ्यवान पुरुष जो अच्छा कर्म करैं उससे उनको पुण्य और निकृष्ट कर्म करनेसे पाप नहीं होताहै, क्योंकि पुण्य पापतो देहमें अहंकारके वशसे लगेहैं, इसकारण अहंकार रहित पुरुषको कुछ दोष नहीं है ॥ ३३ ॥ जब और महात्माओंको भी पाप पुण्य नहीं लगता तब समस्तप्राणी, पशु, पक्षी, मनुष्य, देवता, जीव, इनके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको पाप पुण्य नहीं लगताहै, इसमें कहनाही क्याहै ? ॥ ३४ ॥ जिनके चरणारविन्दका पराग अर्थात् मकरंदका सेवन करनेसे तृप्तहोकर भक्तजन और योगप्रभावसे संपूर्ण कर्मबंधन दूरकर मुनीश्वर ज्ञानी बंधनोंसे रहित हो अपनी इच्छापूर्वक विचरतेहैं, तो इच्छासे शरीरके धारण करनेवाले

कुशलाचरितेनैषामिह स्वार्थो न विद्यते ॥ विपर्ययेण वाऽनर्थो निरहंकारिणां प्रभो ॥ ३३ ॥ किमुताखिलसत्त्वानां तिर्यङ्मर्त्यदिवौकसाम् ॥ ईशितुश्चेशितव्यानां कुशलाकुशलान्वयः ॥ ३४॥ यत्पादपंकजपरागनिषेवतृप्ता योगप्रभावविधुताखिलकर्मबन्धाः ॥ स्वैरं चरन्ति मुनयोऽपि न नह्यमानास्तस्येच्छयाऽऽत्तवपुषः कुत एव बन्धः ॥३५॥ गोपीनां तत्पतीनां च सर्वेषामेव देहिनाम् ॥ योंतश्चरति सोऽध्यक्षः क्रीडनेनेह देहभाक् ॥ ३६ ॥ अनुग्रहाय भूतानां मानुषं देहमास्थितः ॥ भजते तादृशीः क्रीडा याः स्मृत्वा तत्परो भवेत् ॥ ३७ ॥ नासूयन्खलु कृष्णाय मोहितास्तस्य मायया ॥ मन्यमानाः स्वपार्श्वस्थान्स्वान्स्वान्दारान्व्रजौकसः ॥ ३८ ॥ ब्रह्मरात्र उपावृत्ते वासुदेवानुमोदिताः ॥ अनिच्छन्त्यो ययुर्गोप्यः स्वगृहान्भगवत्प्रियाः ॥ ३९ ॥

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको बंधन कहाँसे हो ? ॥ ३५ ॥ गोपी और उनके पतियोंके व संपूर्ण देहधारियोंके साक्षीरूप होकर जो देहके भीतर रहते हैं, उन श्रीकृष्णचन्द्रने क्रीडा करनेके लिये देह धारण किया है, इसकारण उनमें कुछ दोष नहीं होसक्ता, क्योंकि सर्वत्र वही रमण करते हैं, और बाहर भीतर व्याप्त हैं ॥३६॥ संपूर्ण प्राणियोंपर अनुग्रह करनेके लिये मनुष्य देह धारण करके ऐसी मनुष्य लीला करीहैं कि,जिन लीलाओंको श्रवण करनेसे मनुष्य कृष्णपरायण होजाताहै ॥ ३७ ॥ उन श्रीकृष्णचन्द्रकी मायासे मोहित ब्रजवासियोंने श्रीकृष्णचन्द्रको कुछ दोष नहीं लगाया और अपनी अपनी स्त्रियोंको अपने अपने पास जाना ॥ ३८ ॥ इसके उपरान्त ब्रह्म मुहूर्त अर्थात् चार घड़ी रात रहे, श्रीकृष्णचन्द्रकी

आज्ञानुसार घर आनेको जिनकी इच्छा नहीं ऐसी प्यारी गोपियें अपने अपने घर आईं ॥३९॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका परम कौतुक जो व्रजवधू गोपियोंके संग रासलीलाहै इसे जो पुरुष श्रद्धा सहित श्रवण और कथन करतेहैं* वह पुरुष भगवान्में परमभक्ति प्राप्तकर थोडेही दिनोंमें धीर होकर शीघ्रही हृदयके कामरूप रोगोंका त्यागकर देतेहैं॥४०॥इति श्रीभा०महा०दश० पू०भाषाटीकायां रासक्रीडावर्णनं नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः॥३३ ॥
दोहा--चौंतिसमें नँदरायको, निगल गयो इक नाग । शंखासुरको वध कियो, कृष्ण सकल भय त्याग ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्!

विक्रीडितं व्रजवधूभिरिदं च विष्णोः श्रद्धान्वितोऽनुशृणुयादथ वर्णयेद् यः ॥ भक्तिं परां भगवति प्रतिलभ्य कामं हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेण धीरः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे रासक्रीडावर्णनं नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा देवयात्रायां गोपाला जातकौतुकाः ॥ अनोभिरनडुद्युक्तैः प्रययुस्तेंऽबिकावनम् ॥ १ ॥ तत्र स्नात्वा सरस्वत्यां देवं पशुपतिं विभुम् ॥ आनर्चुरर्हणैर्भक्त्या देवीं च नृपतेंऽबिकाम् ॥ २ ॥ गावो हिरण्यं वासांसि मधु मध्वन्नमादृताः ॥ ब्राह्मणेभ्यो ददुः सर्वे देवो नः प्रीयतामिति ॥ ३ ॥ ऊषुः सरस्वतीतीरे जलं प्राश्य धृतव्रताः ॥ रजनीं तां महाभागा नन्दसुनंदकादयः ॥ ४ ॥ कश्चिन्महानहिस्तस्मिन्विपिनेऽतिबुभुक्षितः ॥ यदृच्छयाऽऽगतो नन्दं शयानमुरगोऽग्रसीत् ॥ ५ ॥

एकसमय अत्यन्त उत्साहसे सब व्रजवासी देवीकी यात्रा करनेके लिये बैलोंको जोत गाडियोंपर बैठकर देवीके वनमें गये ॥१॥ हे राजन्! वहाँ पहुँच सरस्वती नदीमें स्नान कर फिर महादेवजीका भली भाँति पूजनकर अम्बिका देवीका पूजनकिया ॥ २ ॥ संपूर्ण व्रजवासी, महादेव हमारे ऊपर प्रसन्नहों,इसलिये मधुयुक्त मधुर अन्न और गौ, ब्राह्मणोंको दान किया॥३॥ और बडे भाग्यवान् नन्दादिक और सब व्रजवासियोंने उसदिन रात्रिको जलका आचमन कर तथा तीर्थ व्रत करके सरस्वतीके किनारेही वास किया ॥ ४ ॥ हे नृप ! उस वनमें कोई अत्यन्त भूखा सर्प रहताथा, उसने

* दृष्टान्त—एक बुढिया बडी कहा सुनीसे कथा सुनने गई पीछेसे कटोरा जाता रहा दूसरे दिन कथामें न आई, लुगाइयोंने कहा, बुढिया तू कथा सुननेको न आई बोली कि, भैना ! खर्चे बहुत पडता है पहले दिनगई तो कटोरा गया अबकी सुनूँगी तो थाली लोटे परात सब खो बैठूँगी इसकारण मेरा तो कथाको दूरसेही दण्डवत् है ।

अकस्मात् आनकर नन्दरायजीको ग्रसा* ॥५॥ सर्पसे ग्रसित होकर नन्दजी पुकारने लगे कि, हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! यह अत्यन्त भयानक सर्प मुझको निगले जाता है, हे पुत्र ! मैं तेरी शरण हूँ, तू मुझे छुड़ा ॥ ६ ॥ इसप्रकार नन्दजीकी पुकार सुन घबराहटसे ब्रजवासी शीघ्रही उठे, देखाकि, नंदजीको सर्प निगले जाताहै तो सुलगती लकड़ियोंसे उसको मारने लगे ॥७॥ यद्यपि ब्रजवासियोंने सुलगती लकड़ियोंसे उसे मारा परन्तु तोभी उस सर्पने नंदजीको न छोड़ा, तब भक्तोंकी रक्षा करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उस सर्पको अपने चरणकी ठोकर मारी ॥८॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकी ठोकर लगतेही उसके सब पाप दूर होगये और उस सर्पने सर्पदेहको त्यागकर विद्याधर जिसका पूजन करैं, ऐसे स्वरूपको धारण किया ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त प्रकाशमान रूप धारण किये सुवर्णकी मालापहिरे उस खड़ेहुए पुरुषसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र पूछने लगे कि ॥१०॥ परम शोभायमान अद्भुतदर्शन तुम कौन हो ? और विवश होकर यह सर्पकी योनि तुमको कैसी मिली॥११॥यह सुनकर वह सर्प बोला कि, महाराज !

स चुक्रोशाहिना ग्रस्तः कृष्णकृष्ण महानयम् ॥ सर्पो मां ग्रसते तात प्रपन्नं परिमोचय ॥ ६ ॥ तस्य चाक्रंदितं श्रुत्वा गोपालाः सहसोत्थिताः ॥ ग्रस्तं च दृष्ट्वा विभ्रान्ताः सर्पं विव्यधुरुल्मुकैः ॥ ७ ॥ अलातैर्दह्यमानोऽपि नामुंचत्तमुरंगमः ॥ तमस्पृशत्पदाऽभ्येत्य भगवान्सात्वतां पतिः ॥ ८ ॥ स वै भगवतः श्रीमत्पादस्पर्शहताशुभः ॥ भेजे सर्पवपुर्हित्वा रूपं विद्याधरार्चितम् ॥ ९ ॥ तमपृच्छद्धृषीकेशः प्रणतं समुपस्थितम् ॥ दीप्यमानेन वपुषा पुरुषं हेममालिनम् ॥ ॥ १० ॥ को भवान् परया लक्ष्म्या रोचतेऽद्भुतदर्शनः ॥ कथं जुगुप्सितामेतां गतिं वा प्रापितोऽवशः ॥ ११ ॥ सर्प उवाच ॥ अहं विद्याधरः कश्चित् सुदर्शन इति श्रुतः ॥ श्रिया स्वरूपसंपत्त्या विमानेनाचरन्दिशः ॥ १२ ॥

* शंका–सब सर्प प्राणियोंको काटते हैं परन्तु अपनी भूखकी शान्तिके लिये नहीं काटते केवल प्राणियोंको डसना ( काटना ) सर्पोंका स्वभाव है, भागवतमें लिखा है कि, भूखे सर्पने नन्दजीको डश लिया ऐसा क्यों लिखा ?

उत्तर–जिस सर्पका भागवतमें इतिहास है, वह सर्प पूर्वजन्मका देवता था, जब मुनीश्वरने उसको शाप दिया था तब इससे कह दिया था कि, जिससमय श्रीकृष्णका चरण तेरी देहसे छू जायगा तब तेरी मोक्ष होगी, उस सर्पको वही आशारूपी क्षुधा थी, उसीसे दुःखी होकर सर्पने नन्दजीको काटा ॥

मैं सुदर्शन नाम करके विख्यात कोई गंधर्व था, संपत्ति और शरीरकी सुन्दरतासे गर्वित हो विमानमें बैठकर दिशाओंमें विचरता था ॥ १२ ॥ तब एक समय मैंने रूपके मदसे मत्त होकर कुरूप अंगिरसादि ऋषियोंकी हँसी करी, तब उन्होंने मुझे शाप दिया, जिससे मेरी सर्पयोनि होगई ॥ १३ ॥ करुणावान् ऋषीश्वरोंने कृपा करनेहीके लिये मुझे शाप दिया था, जिसकारण त्रिलोकीके गुरु आपके चरणारविन्द स्पर्श करनेसे सब पाप छूटगये, और यदि वे शाप न देते तो तुम्हारे चरण मेरे कैसे लगते ? ॥ १४ ॥ संसारसे डरकर शरण आये पुरुषका भय दूर करनेवाले आप हैं, सो मुझसे क्या पूछते हो; हे पापनाशक ! तुम्हारे चरण स्पर्शसे मेरे सब पाप दूर होगये ॥ १५ ॥ हे महायोगिन् ! हे महापुरुष ! हे महासाधुओंके पति ! हे प्रकाशमान ! हे सबलोकोंके ईश्वर ! हे ईश्वरके ईश्वर ! तुम्हारी मैं शरण आया हूँ, सो मुझे आज्ञादो ॥ १६ ॥ हे अच्युत ! तुम्हारा दर्शनकरके मैं शीघ्रही ब्राह्मणोंके

ऋषीन्विरूपानंगिरसः प्राहसं रूपदर्पितः ॥ तैरिमां प्रापितो योनिं प्रलब्धैः स्वेन पाप्मना ॥ १३ ॥ शापो मे ऽनुग्रहायैव कृतस्तैः करुणात्मभिः ॥ यदहं लोकगुरुणा पदा स्पृष्टो हताशुभः ॥ १४ ॥ तं त्वाऽहं भवभीतानां प्रपन्नानां भयापहम् ॥ आपृच्छे शापनिर्मुक्तः पादस्पर्शादमीवहन् ॥ १५ ॥ प्रपन्नोऽस्मि महायोगिन्महापुरुष सत्पते ॥ अनुजानीहि मां देव सर्वलोकेश्वरेश्वर ॥ १६ ॥ ब्रह्मदंडाद्विमुक्तोऽहं सद्यस्तेऽच्युत दर्शनात् ॥ यन्नाम गृह्णन्नखिलान् श्रोतॄनात्मानमेव च ॥ १७ ॥ सद्यः पुनाति किं भूयस्तस्य स्पृष्टः पदा हि ते ॥ इत्यनुज्ञाप्य दाशार्हं परिक्रम्याभिवंद्य च ॥ सुदर्शनो दिवं यातः कृच्छ्रान्नंदश्च मोचितः ॥ १८ ॥ निशाम्य कृष्णस्य तदात्मवैभवं व्रजौकसो विस्मितचेतस स्ततः ॥ समाप्य तस्मिन्नियमं पुनर्व्रजं नृपाऽऽययुस्तत्कथयन्त आदृताः ॥ १९ ॥ कदाचिदथ गोविंदो रामश्चाद्भुत विक्रमः ॥ विजहतुर्वने रात्र्यां मध्यगौ व्रजयोषिताम् ॥ २० ॥

शापसे छूट गया, क्योंकि जिनका नामही उच्चारण करके वक्ता और श्रोता अपनेको पवित्र करते हैं ॥ १७ ॥ फिर तुम्हारे चरणोंसे मैं पवित्र हुवा तो इसमें आश्चर्यही क्या है ? इस प्रकार दाशार्हवंशोत्पन्न भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञा ले, परिक्रमा दे, प्रणाम कर वह सुदर्शन स्वर्ग को चलागया और नंदजी कष्टसे छूटगये ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका वैभव देख आश्चर्यको प्राप्त हो व्रजवासी तीर्थमें नेमको पूर्ण कर बड़े आनन्दपूर्वक श्रीकृष्णचंद्रका चारित्र कहतेहुए व्रजमें आये ॥ १९ ॥ किसी समय एक यात्राके उपरान्त गोविंद

और अद्भुत पराक्रमवाले बलराम दोनों भाई वनके बीच रात्रिमें व्रजस्त्रियोंके मध्यमें विहार करते थे॥ २० ॥ स्नेहसे बद्ध होनेके कारण ललित स्त्रियें भगवान् श्रीकृष्णके चरित्र गारहींथीं और दोनों भाई सुन्दर आभूषण धारण किये, केशर चंदन लगाये, वनमाला और निर्मल वस्त्र पहरे ॥ २१ ॥ रात्रिके प्रारम्भ होनेसे तारागण और चन्द्रमाका उदय होरहा था, चमेलीकी सुगन्धसे मत्त होकर भौंरे गुंजार कर रहे थे, फूली कुमोदिनीसे लगकर पवन चल रहाथा ॥ २२ ॥ उसकी सराहना करते सब प्राणियोंके मन और कानोंको आनन्ददायक संगही स्वरके मंडलोंकी मूर्च्छना करते गाने लगे ॥ २३ ॥ हे राजा परीक्षित् ! श्रीकृष्ण बलदेवका गाना सुनकर मूर्च्छाको प्राप्त हो गोपियोंके वस्त्र ढीले पड़गये और

उपगीयगानौ ललितं स्त्रीजनैर्बद्धसौहृदैः॥ स्वलंकृतानुलिप्तांगौ स्रग्विणौ विरजोंबरौ॥ २१॥ निशामुखं मानयंतावुदितोडुपतारकम्॥ मल्लिकागंधमत्तालिजुष्टं कुमुदवायुना॥ २२॥ जगतुः सर्वभूतानां मनःश्रवणमंगलम्॥ तौ कल्पयंतौ युगपत् स्वरमंडलमूर्छितम्॥ २३॥ गोप्यस्तद्गीतमाकर्ण्य मूर्च्छिता नाविदन् नृप॥ स्रंसद्दुकूलमात्मानं स्रस्तकेशस्रजं ततः॥ २४॥ एवं विक्रीडतोः स्वैरं गायतोः संप्रमत्तवत्॥ शंखचूड इति ख्यातो धनदानुचरोऽभ्यगात्॥ ॥ २५ ॥ तयोर्निरीक्षतो राजंस्तन्नाथं प्रमदाजनम्॥ क्रोशन्तं कालयामास दिश्युदीच्यामशंकितः॥ २६॥ क्रोशन्तं कृष्ण रामेति विलोक्य स्वपरिग्रहम्॥ यथा गा दस्युना ग्रस्ता भ्रातरावन्वधावताम्॥ २७॥ मा भैष्टेत्यभयाऽऽरावौ शालहस्तौ तरस्विनौ॥ आसेदतुस्तं तरसा त्वरितं गुह्यकाधमम्॥ २८॥

चोटियोंकी गॉठे खुलगई कि, जिनसे फूलोंकी माला गिर गई अधिक क्या कहैं, उन्हें अपने २ आपेकी भी सुधि न रही॥ २४ ॥ हे नृपोत्तम ! इस प्रकार कृष्ण बलदेव दोनों भाई मतवालेके समान क्रीड़ा और गान कररहे थे कि, इतनेमेंही शंखचूड़ नाम कुबेरका टहलुआ आया ॥ २५॥ हे राजा परीक्षित् ! कृष्ण बलदेवके देखते निर्भय हो शंखचूड़ जब उन गोपियोंके समूहको जिसके स्वामी कृष्ण बलदेव हैं, लेकर उत्तरकी ओर चला, उस समय वह गोपियें पुकारने लगीं ॥ २६ ॥ जैसे सिंहकी पकड़ी गौ पुकारती है, उसी प्रकार हे कृष्ण बलदेव ! इस प्रकार पुकार करती गोपियोंको देख कृष्ण बलदेव दोनों भाई शंखचूडके पीछे दौड़े ॥ २७ ॥ मतडरो ऐसे भयके दूर करनेवाले वचन कह शालका वृक्ष हाथमें

लिये शीघ्रतासे कृष्ण बलदेव दौड़ गुह्यकगणमें अधम शंखचूड़के पीछे गये ॥ २८ ॥ काल मृत्युके समान पीछे दौड़े चले आते श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवको देख, स्त्रियोंको छोड़ मूढ शंखचूड़ अपने प्राण बचानेके लिये भागा ॥ २९ ॥ जहां जहां शंखचूड़ भागकर गया वहाँ वहाँ गोविंद श्रीकृष्णचन्द्र उसके शिरकी मणि लेनेके लिये उसके पीछे दौडे और बलदेवजी स्त्रियोंकी रक्षाके लिये वहीं रहे ॥ ३० ॥ हे राजा परीक्षित् ! थोडी दूर पर जाय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने दुष्टमनवाले शंखचूडके मुष्टिक मार शिर सहित उसके माथेकी मणि लेली ॥ ३१ ॥ भगवान् श्रीकृष्ण

**स वीक्ष्य तावनुप्राप्तौ कालमृत्यू इवोद्विजन् ॥ विसृज्य स्त्रीजनं मूढः प्राद्रवज्जीवितेच्छया ॥ २९ ॥ तमन्वधावद् गोविंदो यत्रयत्र स धावति ॥ जिहीर्षुस्तच्छिरोरत्नं तस्थौ रक्षन् स्त्रियो बलः ॥ ३० ॥ अविदूर इवाभ्येत्य शिरस्तस्य दुरात्मनः ॥ जहार मुष्टिनैवांग सह चूडामणिं विभुः ॥ ३१ ॥ शंखचूडं निहत्यैवं मणिमादाय भास्वरम् ॥ अग्रजाया ददत् प्रीत्या पश्यंतीनां च योषिताम् ॥ ३२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे शंखचूडवधो नाम चतुस्त्रिंशोध्यायः ॥ ३४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ गोप्यः कृष्णे वनं याते तमनुद्रुतचेतसः ॥ कृष्णलीलाः प्रगायन्त्यो निन्युर्दुःखेन वासरान् ॥ १ ॥**

चन्द्रने इसप्रकार शंखचूड दैत्यको मार प्रकाशमान् मणि लेकर संपूर्ण स्त्रियोंके देखते प्रसन्नतापूर्वक अपने बडे भाई बलदेवजीको देदी ॥ ३२ ॥ ति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां शंखचूडवधो नाम चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ दोहा–पैंतिसमें हरि वन गये, पीछे गोकुल नारि । वेणु गीतही गायकर, दियो कष्ट सब टारि ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वनमें गये तब श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये गोपियें विरहमें उनकी लीलाको गाय गाय अत्यन्त कष्टसे दिन व्यतीत करनेलगीं ❀ ॥ १ ॥

❀ शंका–श्रीशुकदेवजीने परीक्षितसे कहा था कि, हे राजन् ! श्रीकृष्ण जिस दिन गौवें चराने जाते थे, तब विना कृष्णको देखे अलग होकर गोपी बहुत दुःखसे दिन काटती थीं, इस वचनसे जानपडता है कि सब गोपी गोकुलमें रात्रिके समय श्रीकृष्णके पास सभा बनाकर रहती होंगी ? प्रातःकाल होतेही व्रज विहारी फिर गाय चराने चले जाते होंगे, तब फिर सब गोपी उसीप्रकार व्याकुल हो जाती होंगी ।

गोपियें परस्पर बोलीं कि, हे सखियो ! बाईं भुजापर बायें कपोलको धर भ्रुकुटियोंको चढ़ाय मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रजी अधरके ऊपर बाँसुरीको धर और अपनी कोमल अँगुलियोंसे उसके छिद्रोंको दाब जिससमय बजाते हैं ॥ २ ॥ उससमय आकाशमें गमन करनेवाली देवताओंकी स्त्रियें अपने पतियों सहित बाँसुरीको सुन प्रथम आश्चर्यमान लाज सहित कामके बाणोंसे परवशहो मन हरजानेके कारण नारोंकी भी जिनको सुधि न रही इसप्रकार मोहको प्राप्त होगईं ॥ ३ ॥ हे अबलाओ ! यह आश्चर्य सुनो हारकी समान निर्मल जिनकी हँसनि, बाँसुरी बजाते समय नीचा मुख करके जो हँसते हैं, तो उनकी हारोंमें प्रकाशित हँसनि होती है, अथवा हारकी तुल्य छातीमें शोभायमान जिसकी हँसनि है और छातीमें बिजु

गोप्य ऊचुः॥ वामबाहुकृतवामकपोलो वल्गितभ्रुरधरार्पितवेणुम्॥कोमलांगुलिभिराश्रितमार्गं गोप्य ईरयति यत्र मुकुंदः
॥ २ ॥ व्योमयानवनिताः सह सिद्धैर्विस्मितास्तदुपधार्य सलज्जाः ॥ काममार्गणसमर्पितचित्ताः कश्मलं ययुरपस्मृतनी
व्यः ॥ ३ ॥ हंत चित्रमबलाः शृणुतेदं हारहास उरसि स्थिरविद्युत ॥ नंदसूनुरयमार्तजनानां नर्मदो यर्हि कूजितवेणुः
॥ ४ ॥ वृंदशो व्रजवृषा मृगगावो वेणुवाद्यहृतचेतस आरात् ॥ दंतदष्टकवला धृतकर्णा निद्रिता लिखितचित्रमिवासन्
॥ ५ ॥ बर्हिणस्तबकधातुपलाशैर्बद्धमल्लपरिबर्हविडंबः॥कर्हिचित्सबल आलि सगोपैर्गाः समाह्वयति यत्र मुकुन्दः॥६॥ त
र्हि भग्नगतयः सरितो वै तत्पदांबुजरजोऽनिलनीतम् ॥ स्पृहयतीर्वयमिवाऽबहुपुण्याः प्रेमवेपितभुजाः स्तिमितापः ॥ ७ ॥

लीकी तुल्य प्रकाशमान स्थिर लक्ष्मी जिसके हृदयमें वास करती है पीड़ितजनोंको सुख देनेवाला यह नंदका पुत्र जिस समय बाँसुरी बजाताहै॥४॥ तब दूरसे बाँसुरीका शब्द सुन हरगये हैं मन जिनके ऐसे गौ, बैल और हिरणोंके समूहके समूह दाँतोंसे कौर काटकर उसे दाबे हुए कानोंको ऊंचाकर सोतेसे चित्र लिखेके समान खड़े होगये. बड़ा आश्चर्य है कि, पशु, पक्षियोंकी यह दशा है ॥ ५॥ हे सखी ! मोरपुच्छ, खड़िया गेरू, मनसिल, पात, इनसे मल्लके समान स्वरूपसे कभी बलदेव भाई सहित और गोपियों सहित मुकुन्द जिससमय बाँसुरी बजाकर गौओंको

—उत्तर—व्याकरणके पढनेवाले जो विद्वान्पुरुष हैं यह ( निन्युर्दु:खेन वासरान् ) इस श्लोकमें वासरका अर्थ दिनका नहीं करते, वास, सब वस्तुके प्रमाणका नाम है उसी वासको जो ग्रहण करे, उसका नाम वासर है, व्याकरणके पढने वाले विद्वानोंने वासरका अर्थ निमिषका किया है, इसी निमिषको गोपी बडे दु खसे बिताती थीं आँखोंके पडने उघडनेका नाम निमिष है ॥

बुलाते हैं; उससमय बाँसुरीका शब्द सुनकर नदियोंका प्रवाह बहनेसे रुकजाता है और पवनसे उडकर गई उनके चरणोंकी रजको हमारी तुल्य
आकांक्षा करती हैं और हमारी तुल्य उनके भी उत्कृष्ट पुण्य नहीं हैं, इसलिये वह नदियोंको नहीं मिलती, प्रेमसे जिनकी लहर काँपती हैं, जल
जिनके निश्चल होजाते हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥ गोप, ग्वाल और देवता जिनके निर्मल यशको गाते हैं, नारायणकी तुल्य सदा स्थिर लक्ष्मीवाले वनके विच
रनेवाले कृष्ण जिससमय गोवर्द्धन पर्वतके शिखरपरसे चरतीहुई गौओंको बाँसुरी बजाकर बुलाते हैं, उस समय फूल, फल, जिनमें लगे उनके
बोझसे शाखा जिनकी झुकरहीं, प्रेमसे हर्षित चित्त, वनके लता, वृक्ष, अपनेमें विष्णुको प्रगट करते मकरंदकी धारा बहाते हैं ॥ ८ ॥ ९ ॥ सुन्दरोंमें
अतिसुन्दर अथवा सुन्दर देखने योग्य भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र श्याम ललाटमें केशरका तिलक लगाये वनमाला पहरे जिसकी दिव्य गंध और

अनुचरैः समनुवर्णितवीर्य आदिपूरुष इवाचलभूतिः॥वनचरो गिरितटेषु चरंतीर्वेणुनाऽऽह्वयति गाः स यदा हि ॥८॥ वन
लतास्तरव आत्मनि विष्णुं व्यंजयंत्य इव पुष्पफलाढ्याः ॥ प्रणतभारविटपा मधुधाराः प्रेमहृष्टतनवः ससृजुः स्म ॥९॥
दर्शनीयतिलको वनमालादिव्यगंधतुलसीमधुमत्तैः ॥ अलिकुलैरलघु गीतमभीष्टमाद्रियन्यर्हि संधितवेणुः ॥ १० ॥ स
रसि सारसहंसविहंगाश्चारुगीतहृतचेतस एत्य ॥ हरिमुपासत ते यतचित्ताः हंत मीलितदृशो धृतमौनाः ॥ ११ ॥ स
हबलः स्रगवतंसविलासः सानुषु क्षितिभृतो व्रजदेव्यः ॥ हर्षयन्यर्हि वेणुरवेण जातहर्ष उपरंभति विश्वम् ॥ १२ ॥ मह
दतिक्रमणशंकितचेता मंदमंदमनुगर्जति मेघः ॥ सुहृदमभ्यवर्षत्सुमनोभिश्छायया च विदधत्प्रतपत्रम् ॥ १३ ॥

तुलसीके मकरंदसे मत्त हो, भौंरे उनके उच्च और अनुकूल गानको मान देते हैं, ऐसे भगवान् जब अधरके ऊपर बाँसुरीको धरके बजाते हैं उस
समय सरोवरोंमें सारस, हंस और पक्षी गानसे मोहितचित्त हो उस स्थानमें आँखें मूँदे मौन धारण करे चित्त रोके कृष्णके निकट बैठे रहते हैं
॥ १० ॥ ११ ॥ हे गोपियो ! मालाओंसे कानोंमें कुण्डलसे शोभायमान, आनन्दको प्राप्त बलदेव भाई सहित कृष्ण जब सब विश्वको
आनन्द दे बाँसुरीके शब्दसे पूर्ण करते हैं, उससमय इस महान् कृष्णका अपराध न हो, इस प्रकार मेघ मनमें शंका मान मुरलीके शब्दके
पीछे मंद मंद गर्जते हैं, और अपने मित्र श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूलोंकी वर्षाकरते हैं, छत्रसे छाया करते हैं, सो वह मेघ इसका सच्चा मित्र है

क्योंकि यह भी साँवरा और वह भी साँवरा ॥ १२ ॥ १३ ॥ हे यशोदा ! अनेक प्रकारके गोपोंके खेलोंमें निपुण तुम्हारा पुत्र अधरके ऊपर बाँसुरी धरकर अपने आपही सीखगये, क्योंकि षड्ज, निषाद, ऋषभ, गांधारादि स्वरोके आलापनेके भेद वह स्वयंही उठालेता है ॥ १४ ॥ उस समय इन्द्र, शिव, ब्रह्मा यह जिनमें मुख्य हैं, ऐसे बुद्धिमान देवता मंद मध्यतारसे बाँसुरीको सुनकर मोहित होगये और नीचेको मुखकरके कौन स्वरको गाते हैं । यह भी निश्चय नहीं करसके ॥१५॥ ध्वजा, वज्र, अंकुश, कमल इनके चित्र विचित्र चिह्नवाले अपने चरणकमलसे व्रजभूमिको गायोंके खुर पडनेसे जो खेद है उसको शांत किया और मतवाले हाथीके समान चलनेवाले श्रीकृष्ण बाँसुरीको बजाकर जिस समय चलते हैं उस

विविधगोपरसेषु विदग्धो वेणुवाद्य उरुधा निजशिक्षाः ॥ तव सुतस्सति यदाऽधरबिंबे दत्तवेणुरनयत्स्वरजातीः ॥ १४ ॥ सवनशस्तदुपधार्य सुरेशाः शक्रशर्वपरमेष्ठिपुरोगाः ॥ कवय आनतकंधरचित्ताः कश्मलं ययुरनिश्चिततत्त्वाः ॥ १५ ॥ निजपदाब्जदलैर्ध्वजवज्रनीरजांकुशविचित्रललामैः ॥ व्रजभुवश्शमयन्खुरतोदं वर्ष्मधुर्यगतिरीडितवेणुः ॥ १६ ॥ व्रजति तेन वयं सविलासवीक्षणार्पितमनोभववेगाः ॥ कुजगतिं गमिता न विदामः कश्मलेन कवरं वसनं वा॥१७॥ मणिधरः क्वचिदागणयन्गा मालया दयितगंधतुलस्याः ॥ प्रणयिनोऽनुचरस्य कदांसे प्रक्षिपन्भुजमगायत तत्र ॥ १८ ॥ कणितवेणुरववंचितचित्ताः कृष्णमन्वसत कृष्णगृहिण्यः ॥ गुणगणार्णमनुगत्य हरिण्यो गोपिका इव विमुक्तगृहाशाः ॥ ॥ १९ ॥ कुंददामकृतकौतुकवेषो गोपगोधनवृतो यमुनायाम् ॥ नंदसूनुरनघे तव वत्सो नर्मदः प्रणयिनां विजहार ॥ ॥ २० ॥ मंदवायुरनुवात्यनुकूलं मानयन्मलयजस्पर्शेन ॥ वंदिनस्तमुपदेवगणा ये वाद्यगीतबलिभिः परिवव्रुः ॥ २१ ॥

समय विलासपूर्वक चिन्तवनसे कामदेवके वेगमें भरी हमें वृक्षोंकी तुल्य जड होकर चोटी और वस्त्रोंकीभी सुधि नहीं रहती है॥ १६ ॥ १७ ॥ प्यारी सुगंधिवाली तुलसीकी मालाको पहरे मणियोंकी सुमिरणी हाथमें लेकर गायोंको गिनतेहुए प्यारे मित्रके कंधेपर हाथ रखकर जिस समय गाते हैं उस समय बजतीहुई बाँसुरीका शब्द सुन चित्त हरजानेसे हारिणोंकी स्त्रियें हरिणी गुणोंके समुद्र श्रीकृष्णचन्द्रके पास आनकर गोपियोंकी समान घरकी आशाओंको त्याग सेवन करनेलगीं ॥ १८ ॥ १९ ॥ हे यशोदे ! गोपियोंको आनन्द देनेके लिये कुंदकी मालाओंसे आनंदपूर्वक शृंगार

किये स्नेहियोंको आनंद देनेवाला यह तेरा पुत्र नंदकुमार गोप गौओंको संग लिये जिस समय यमुनामें विहार करता है, उससमय चंदनकेसी सुगंधिवाला शीतलस्पर्श पवन श्रीकृष्णका सन्मान करता है । अनुकूल मन्द मन्द चलता है और गंधर्वादि तथा बंदिजनोंकी नाईं बाजे बजाता गाता फूलोंकी वर्षाकरके सेवा करता है ॥ २० ॥ २१ ॥ देखो व्रजमें गायोंका हित करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब इन्द्रने वर्षा कीथी तब गोवर्द्धन उठाकर रक्षा करी और बडे बडे ब्रह्मादिक आनकर उनके चरणोंमें प्रणाम करते हैं और संध्यासमय जब गायोंको इकट्ठाकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बाँसुरी बजाते और मित्रोंसे अपनी कीर्ति श्रवण करते श्रमभरी शोभासे आनन्द देते गायोंकी रज मालामें लग रही चन्द्रमाके समान प्रकाशमान देवकीके गर्भसे उत्पन्नहुए श्रीकृष्णचन्द्र जो हैं सो हमारा मनोरथ पूर्ण करनेके लिये आते हैं ॥ २२ ॥ २३ ॥ कुछेक मंदमंद नेत्र जिनके

वत्सलो व्रजगवां यदगध्रो वंद्यमानचरणः पथि वृद्धैः ॥ कृत्स्नगोधनमुपोह्य दिनांते गीतवेणुरनुगेडितकीर्तिः ॥ २२ ॥
उत्सवं श्रमरुचाऽपि दृशीनामुन्नयन्खुररजश्छुरितस्रक् ॥ दित्सयैति सुहृदाशिष एष देवकीजठरभूरुडुराजः ॥ २३ ॥
मदविघूर्णितलोचन ईषन्मानदः स्वसुहृदां वनमाली ॥ बदरपांडुवदनो मृदुगंडं मंडयन्कनककुंडललक्ष्म्या ॥ २४ ॥
यदुपतिर्द्विरदराजविहारो यामिनीपतिरिवैष दिनांते ॥ मुदितवक्त्र उपयाति दुरंतं मोचयन्व्रजगवां दिनतापम् ॥
॥२५॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं व्रजस्त्रियो राजन्कृष्णलीला नु गायतीः ॥ रेमिरेऽहस्सु तच्चित्तास्तन्मनस्का महोदयाः ॥
॥२६॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे वृंदावनक्रीडायां गोपिकागीतं नाम पंचात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५॥

घूम रहे अपने स्नेहियोंको मान देनेवाले वनमाला पहरे पके बेरके समान श्याममुख और कुण्डलोंकी कान्तिसे कोमल कपोलोंको शोभायमान करते मतवाले हाथीके समान जिनका विहार प्रसन्न मुख इसप्रकार यादवपति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने संध्यासमय जिसप्रकार चन्द्रमा उदय होता है, उसीप्रकार उदय होकर व्रजकी गायरूप हमारा बहुत दिनोंका ताप दूर करदिया ॥ २४ ॥ २५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमेंही जिनका जीवन और वृद्धिको प्राप्त हुआ उत्सव ऐसी व्रजवालायें श्रीकृष्णचन्द्रकी लीला गा गाकर दिन व्यतीत करने लगीं ॥ २६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां गोपिकागीतं नाम पंचात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

दोहा–कंस सुनो छत्तीसमें, मरो अरिष्ट विसूर। रामकृष्णके लेनको, भेजो जन अक्रूर ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित्! इसप्रकार देवता गंधर्वादिक जिनका गान और नृत्य करें, बाजे बजाकर फूलोंकी वर्षा करें ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर परम उत्सव हुआ, इसके उपरान्त उसीसमय व्रजमें बैलका रूप बनाकर अत्यन्त विशाल देह और खुरोंसे पृथ्वीको विदीर्ण और कम्पायमान करताहुआ, अरिष्टासुर आया ॥ १ ॥ अत्यन्त रंभाता, खुरोंसे धरती खोदता, पूंछ उठाता, खेतोंकी मेंडोंको तोडता ॥ २ ॥ बीच बीचमें

श्रीशुक उवाच ॥ अथ तर्ह्यागतो गोष्ठमरिष्टो वृषभासुरः ॥ महीं महाककुत्कायः कंपयन्खुरविक्षताम् ॥ १ ॥ रंभमाणः खरतरं पदा च विलिखन्महीम् ॥ उद्यम्य पुच्छं वप्राणि विषाणाग्रेण चोद्धरन् ॥२॥ किंचित्किंचिच्छकृन्मुंचन्मूत्रयंस्तब्धलोचनः ॥ यस्य निर्ह्रादितेनांग निष्ठुरेण गवां नृणाम् ॥ ३ ॥ पतंत्यकालतो गर्भाः स्रवंति स्म भयेन वै ॥ निर्विशंति घना यस्य ककुद्यचलशंकया ॥४॥ तं तीक्ष्णशृङ्गमुद्वीक्ष्य गोप्यो गोपाश्च तत्रसुः ॥ पशवो दुद्रुवुर्भीता राजन्संत्यज्य गोकुलम् ॥५॥ कृष्ण कृष्णेति ते सर्वे गोविंदं शरणं ययुः ॥ भगवानपि तद्वीक्ष्य गोकुलं भयविद्रुतम् ॥६॥

गोबर और मूत्र करता अत्यन्त भयानक आँखवाला इसप्रकार अरिष्टासुरके रंभानेका शब्द सुनकर गाय और स्त्रियोंके बिना समयही गर्भ गिरगये, जिसके टांटके ऊपर पर्वत जानकर मेघ आन बैठते हैं ❋ ॥ ३ ॥ ४ ॥ हे परीक्षित्! इसप्रकार अत्यन्त पैने सींगवाले अरिष्टासुरको देखकर सब गोप और गोपी अत्यन्त भयभीत होगये, पशु खिरकोंको छोडकर डरके मारे भागगये, हेकृष्ण! हेकृष्ण!! इसप्रकार पुकारनेलगे और संपूर्ण

---

❋ शंका–वृषभासुरके शब्दसे गायोंका और स्त्रियोंका गर्भ गिरजाता था, ऐसा भागवतमें लिखाहै, तब वह दुष्ट वृषभासुर तो नित्य शब्द करता रहता होगा तब गायोंकी और स्त्रियोंकी सृष्टिका नाश क्यों नहीं हुआ? गायोंका और मनुष्योंका वंश नष्ट होना चाहिये था, सो क्यों न हुआ? ऐसी बात न तो हमने आजतक आंखसे देखी न कानोंसे सुनी ॥

उत्तर–वृषभासुरके प्रभावको जानकर भगवान्ने सुवीर्य और सुरपालक दोनों देवताओंको आज्ञा दी कि, जब दुष्ट शब्द करनेलगे तब तुम दोनों उसका कण्ठ रोक लो, ऐसी भगवान्की आज्ञा पाकर वे वृषभासुरके पास रहने लगे जब वृषभासुर गर्जन शब्द करता, तब वह दोनों देवता उसके कण्ठको रोकलेते थे, इसी प्रकार सब अवस्था व्यतीत होगई, वृषभासुरको शब्द नहीं करने दिया, जिसदिन मरनेका समय आया उसदिन महागम्भीर शब्द करके भगवान्के हाथसे मारागया, इसलिये नित्य शब्द करने नहीं पाया ॥

ब्रजवासी गोविंद श्रीकृष्णचन्द्रकी शरणमें आये इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, डरके मारे गोकुलवासियोंको भागता देखकर "भय मतकरो" इसप्रकार कहा अरिष्टासुरको निकट बुलाकर कहा ॥ ५ ॥ ६ ॥ हे मूर्ख ! हे असाधो ! ग्वाल गायोंके डरानेसे तुझे क्या मिलेगा ? मेरे सन्मुख आ, क्योंकि तुझ सरीखे मतवाले दुष्टोंका बल और मद दूर करनेको मैंने अवतार लियाहै॥७॥इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कह,खम्भ ठोंक और अरिष्टासुरको क्रोध उत्पन्न कराय, मित्रके कंधेपर सर्पाकार भुजा पसारकर खडे होगये ॥ ८ ॥इसप्रकार क्रोधको प्राप्तहुआ अरिष्टासुर पूँछ उठाय खुरोंसे धरती खोदताहुआ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीके सन्मुख आया ॥ ९ ॥ सींगोंका अग्रभाग आगे किये पलक विसारे,लाल लाल

मा भैष्टेति गिराऽऽश्वास्य वृषासुरमुपाह्वयत् ॥ गोपालैः पशुभिर्मंद त्रासितैः किमसत्तम ॥ ७ ॥ बलदर्पहाऽहं दुष्टानां त्वद्विधानां दुरात्मनाम् ॥ इत्यास्फोट्याच्युतोऽरिष्टं तलशब्देन कोपयन् ॥ ८ ॥ सख्युरंसे भुजाभोगं प्रसार्यावस्थितो हरिः ॥ सोऽप्येवं कोपितोऽरिष्टः खुरेणावनिमुल्लिखन् ॥ उद्यत्पुच्छभ्रमन्मेघः क्रुद्धः कृष्णमुपाद्रवत् ॥ ९ ॥ अग्रन्यस्तविषाणाग्रः स्तब्धासृग्लोचनोऽच्युतम् ॥ कटाक्षिप्याऽद्रवत्तूर्णमिंद्रमुक्तोऽशनिर्यथा ॥ १० ॥ गृहीत्वा शृंगयोस्तं च अष्टादश पदानि सः ॥ प्रत्यपोवाह भगवान्गजः प्रतिगजं यथा ॥ ११ ॥ सोऽपविद्धो भगवता पुनरुत्थाय सत्वरः॥ आपतत्स्विन्नसर्वांगो निश्श्वसन्क्रोधमूर्च्छितः ॥ १२ ॥ तमापतंतं स निगृह्य शृंगयोः पदा समाक्रम्य निपात्य भूतले ॥ निष्पीडयामास यथाऽऽर्द्रमंबरं कृत्वा विषाणेन जघान सोऽपतत् ॥ १३ ॥ असृग् वमन्मूत्रशकृत्समुत्सृजन्क्षिपंश्च पादाननवस्थितेक्षणः ॥ जगाम कृच्छ्रं निर्ऋतेरथ क्षयं पुष्पैः किरंतो हरिमीडिरे सुराः ॥ १४ ॥

आँखें किये,अरिष्टासुर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर देवराज इन्द्रके छोडे वज्रसेभी शीघ्र उनके सन्मुख आनकर उपस्थित हुआ ॥ १० ॥ और आतेही उसके सींग पकड जैसे हाथीको हाथी धक्का देताहै,उसीप्रकार उलटे पाँव करके उसे धकियानेलगे॥११॥ जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अरिष्टासुरको ढकेल दिया, तब फिर वह उठकर पसीनेमें चुचियाता अत्यन्त क्रोधित हो बडे बडे श्वास लेताहुआ दौडकर आया ॥ १२ ॥ आतेही भगवान् श्रीकृष्णचंद्रने उसके शींग पकडकर पृथ्वीमें दे मारा और पाँवसे छाती दाब कर जैसे गीले कपडेको निचोड़तेहैं. उसीप्रकार उमेठदे, शींग उखाड़ उसका प्राण संहार किया ॥१३॥ उस समय उसके नेत्र चलायमान होगये, रुधिरकी वमन और गोबर करता पाँवों को पटकता अरिष्टासुर मरगया;

तब देवतालोगोंने फूल वर्षाकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी स्तुति की ॥१४॥ इस प्रकार अरिष्टासुरको मार, मित्रोंसे सन्मानित हो, गोपियोंके नेत्रोंको आनन्द देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र ब्रजमें आये ॥१५॥ अद्भुत कर्मकारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब अरिष्टासुरको मार दिया, तब देवताओंके समान देवर्षि नारदजीने सब वृत्तान्त कंससे जाकर कहा ॥ १६॥ कि, हे राजन् ! यशोदाके कन्या हुई और देवकीके कृष्ण हुआथा, बलदेव रोहिणीके पुत्र हैं तुम्हारे भयके मारे वसुदेवजी अपने मित्र नंदजीके घर रातों रात पहुँचा आयेथे और प्रत्यक्ष देखलो कि, जितने दैत्य आपने भेजे वह सब कृष्ण बलदेवने मारडाले;यह वचन नारदजीका श्रवणकर क्रोधके मारे कंस विकलेन्द्रिय होगया ॥ १७ ॥ १८ ॥ तब वसुदेवजीके मारनेके लिये

एवं ककुद्मिनं हत्वा स्तूयमानः स्वजातिभिः॥विवेश गोष्ठं सबलो गोपीनां नयनोत्सवः ॥१५॥ अरिष्टे निहते दैत्ये कृष्णे नाद्भुतकर्मणा ॥ कंसायाथाह भगवान् नारदो देवदर्शनः ॥१६॥ यशोदायाः सुतां कन्यां देवक्याः कृष्णमेव च ॥ रामं च रोहिणीपुत्रं वसुदेवेन बिभ्यता ॥ १७ ॥ न्यस्तौ स्वमित्रे नंदे वै याभ्यां ते पुरुषा हताः ॥ निशम्य तद् भोजपतिः कोपात्प्रचलितेंद्रियः ॥१८॥ निशातमसिमादत्त वसुदेवजिघांसया ॥ निवारितो नारदेन तत्सुतौ मृत्युमात्मनः ॥ १९ ॥ ज्ञात्वा लोहमयैः पाशैर्बबंध सह भार्यया ॥ प्रतियाते तु देवर्षौ कंस आभाष्य केशिनम् ॥ २० ॥ प्रेषयामास हन्येतां भवता रामकेशवौ ॥ ततो मुष्टिकचाणूरशलतोशलकादिकान् ॥ २१ ॥ अत्मात्यान्हस्तिपांश्चैव समाहूयाह भोजराट् ॥ भो भो निशम्यतामेतद् वीरचाणूरमुष्टिकौ ॥ २२ ॥

कंसने अत्यन्त पैनी तलवार ग्रहण की, परंतु नारदजीने निवारण करदिया, इसके उपरान्त कृष्ण बलदेवसे अपनी मृत्यु जान ॥ १९ ॥ देवकी सहित वसुदेवके पैरोंमें बेड़ी डालदी, नारदजीके चले जानेपर फिर कंसने केशी नाम राक्षसको बुलाकर ॥ २० ॥ कहा कि, तुमही रामकृष्णको मार आओ और फिर मुष्टिक, चाणूर, शल, तोशल, आदि जो मल्ल थे, उन्हें बुलाया ॥ २१ ॥ इसके उपरांत मंत्रियों और हाथियोंके महावतोंको बुलाकर भोजवंशियोंका राजा कंस बोला कि, हे वीर ! हे चाणूर ! हे मुष्टिक ! मेरी बात सुनो ॥ २२ ॥

नंदजीके गोकुलमें वसुदेवके पुत्र जो कृष्ण, बलराम रहते हैं उनहींके हाथसे निश्चय नारदजीने मेरी मृत्यु बताई है ॥ २३ ॥ इसलिये वह जिस समय आवैं उसीसमय पाँवोंसे दाब मल्ललीलाकरके मारडालना और मल्लोंकी जो रंगभूमि है, उसमें अनेक प्रकारके मञ्चान बनाओ ॥ २४ ॥ क्योंकि पुरवासी और देशवासी संपूर्ण उनपर बैठकर मल्लोंकी कुस्ती देखेंगे, इसके उपरान्त मंगल रूप कुवलयापीड हाथीको रंगभूमिके द्वारपर खडा करदो ॥२५॥ बस ज्योंही कृष्ण बलदेव आवैं त्योंहीं उन्हें हाथीसे मरवाडालना और चतुर्दशीके दिन विधिपूर्वक धनुषयज्ञकी तैयारी करो और संपूर्ण कामनाओंके देनेवाले महादेवजीका पूजन करनेके लिये पवित्र पवित्र पशु लाओ ॥२६॥ हे राजन् ! अपने अर्थके तत्त्वको जाननेवाले राजा

नंदव्रजे किलासाते सुतावानकदुंदुभेः ॥ रामकृष्णौ ततो मह्यं मृत्युः किल निदर्शितः ॥ २३ ॥ भवद्भ्यामिह संप्राप्तौ हन्येतां मल्ललीलया ॥ मंचाः क्रियंतां विविधा मल्लरंगपरिश्रिताः ॥ ॥२४॥ पौरा जानपदाः सर्वे पश्यंतु स्वैरसंयुगम् ॥ महामात्र त्वया भद्र रंगद्वार्युपनीयताम् ॥ २५ ॥ द्विपः कुवलयापीडो जहि तेन ममाहितौ ॥ आरभ्यतां धनुर्यागश्च तुर्दश्यां यथाविधि ॥ विशसंतु पशून्मेध्यान्भूतराजाय मीढुषे ॥ २६ ॥ इत्याज्ञाप्यार्थतंत्रज्ञ आहूय यदुपुंगवम् ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिं ततोऽक्रूरमुवाच ह ॥ २७ ॥ भो भो दानपते मह्यं क्रियतां मैत्रमादृतः ॥ नान्यस्त्वत्तो हिततमो विद्यते भोजवृष्णिषु ॥ २८ ॥ अतस्त्वामाश्रितः सौम्य कार्यगौरवसाधनम् ॥ यथेंद्रो विष्णुमाश्रित्य स्वार्थमध्यगमद् विभुः ॥२९॥ गच्छ नंदव्रजं तत्र सुतावानकदुंदुभेः ॥ आसाते ताविहानेन रथेनानय माचिरम् ॥३०॥ निसृष्टः किल मे मृत्युर्देवैर्वैकुण्ठसंश्रयैः ॥ तावानय समं गोपैर्नंदाद्यैः साभ्युपायनैः ॥ ३१ ॥

कंसने अपने सेवकोंको इसप्रकार आज्ञादी, इसके उपरान्त यादवश्रेष्ठ अक्रूरको बुला हाथ पकडकर कहा ॥ २७ ॥ हे दानपति अक्रूर ! तुम एक हमारी मित्रताका कार्य करो, क्योंकि इससमय भोज और वृष्णि वंशियोंमें तुम्हारे अतिरिक्त मेरा अतिशय हितकारी कोई नहीं है ॥ २८ ॥ हे साधो ! हे सौम्य ! जैसे इन्द्रने विष्णु भगवान्का आश्रय लेकर अपने मनोरथको प्राप्त किया था, उसीप्रकार अब मैं तुम्हारा आश्रय लेकर अपने मनोरथको प्राप्त हूंगा इसलिये मैंने तुम्हारा आश्रय लियाहै ॥२९॥ अब तुम व्रजमें जाकर वसुदेवात्मज कृष्ण और बलदेवको शीघ्रही रथमें बैठाल कर ले आओ ॥३०॥ क्योंकि विष्णुका आश्रय लेकर देवता लोगोंने मेरे मारनेके कारण कृष्ण बलदेवको उत्पन्न किया है, इसलिये तुम नन्दादिक संपूर्ण व्रजवासियों

साहित कृष्ण बलदेवको यहां ले आओ और मेरी ओरसे कहना कि, चलकर राजा कंसको भेंट दो ॥ ३१ ॥ बस जहाँ कृष्ण बलदेव आये कि, तहाँहीं कालके समान कुवलयापीड हाथी उन्हें मारडालेगा और यदि हाथोसे भी छूट जायँगे तो बिजलीके समान मेरे मल्ल मारडालेंगे ॥ ३२ ॥ फिर जहां कृष्ण बलदेव मारे गये, तब उसी समय उनके शोकसे व्याकुल वसुदेवादि बंधु बांधुवोंको भी मार डालूंगा और इसके उपरांत वृष्णि, भोज, दाशार्हवंशमें उत्पन्न हुए यादवोंको भी मारूंगा ॥ ३३ ॥ यद्यपि उग्रसेन मेरे वृद्ध पिताहैं, परन्तु तोभी उनकी राज्यकी चाहना विद्यमान है, इसलिये उनको और उनके भ्राता देवकको भी मारूंगा, अधिक कहनेसे क्या, जितने मेरे वैरी हैं, सबकोही मारूंगा ॥ ३४ ॥ हे अक्रूर ! इसके

घातयिष्य इहानीतौ कालकल्पेन हस्तिना ॥ यदि मुक्तौ ततो मल्लैर्घातये वैद्युतोपमैः ॥ ३२ ॥ तयोर्निहतयोस्तप्तान् वसुदेवपुरोगमान् ॥ तद्बंधून्निहनिष्यामि वृष्णिभोजदशार्हकान् ॥ ३३ ॥ उग्रसेनं च पितरं स्थविरं राज्यकामुकम् ॥ तद्भ्रातरं देवकं च ये चान्ये विद्विषो मम ॥ ३४ ॥ ततश्चैषा मही मित्र भवित्री नष्टकंटका ॥ जरासंधो मम गुरुर्द्विविदो दयितः सखा ॥ ३५ ॥ शंबरो नरको बाणो मय्येव कृतसौहृदाः ॥ तैरहं सुरपक्षीयान्हत्वा भोक्ष्ये महीं नृपान् ॥ ३६ ॥ एतज्ज्ञात्वाऽऽनय क्षिप्रं रामकृष्णाविहार्भकौ ॥ धनुर्मखनिरीक्षार्थं द्रष्टुं यदुपुरश्रियम् ॥ ३७ ॥ अक्रूर उवाच ॥ राजन् मनीषितं सम्यक् तव स्वावद्यमार्जनम् ॥ सिद्ध्यसिद्ध्योः समं कुर्याद्दैवं हि फलसाधनम् ॥ ३८ ॥

उपरांत यह पृथ्वी कंटकरहित होजायगी, फिर जरासन्ध है, सो मेरा श्वशुर है और द्विविद मेरा प्यारा मित्र है ॥ ३५ ॥ शंबरासुर, नरकासुर, बाणासुर इत्यादिकोंने मुझमें स्नेह बढ़ाही रक्खाहै बस इनको संग लेकर जितने देवताओंकी ओरके राजा हैं, सबको मारकर आनन्दपूर्वक पृथ्वीका राज्य करूंगा ॥ ३६ ॥ यह बात अपने मनमें गुप्त रखकर कृष्ण बलदेवको शीघ्रही लिवालाओ और मेरी ओरसे कहना कि, तुम्हारे मामाने धनुषयज्ञ किया है, उसको चलकर देखआओ, इसमें तुम्हें यादवोंकी पुरी मथुराकी शोभा भी देखनेको मिलजायगी ॥ ३७ ॥ यह सुनकर अक्रूरजी बोले कि, हे राजन् ! तुमने भला विचारा, तुम्हारी मृत्युका दूर करनेवाला यही उपाय है, परन्तु होने और न होनेमें मनुष्य समता करै,

क्योंकि जो प्रारब्धहै सोही फलका दाता है ॥३८॥ यह पुरुष बड़े बड़े मनोरथ करताहै, परंतु जब दैव हत कर देताहै तो दुःखी होताहै; जो मनोरथ
पूर्ण होजाय तब तो मनमें हर्ष माने और न हो तो शोक करै, इसमेंसे क्या ध्वनि निकली कि, तुम कहते हो कि, कृष्ण बलदेवको मरवाऊंगा. क्या
जाने वेही तुम्हैं मार डालैं पर तो भी तुम्हारी आज्ञा करूंगा ॥३९॥ इसप्रकार राजा कंस अक्रूरजीको आज्ञा दे, मंत्रियोंको बिदाकर अपने महलमें
चलागया और अक्रूरजी भी अपने घरको चलेगये * ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भा॰ महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां अक्रूरसंप्रेषणं

मनोरथान्करोत्युच्चैर्जनो दैवहतानपि ॥ युज्यते हर्षशोकाभ्यां तथाप्याज्ञां करोमि ते ॥ ३९ ॥ एवमादिश्य चाक्रूरं
मंत्रिणश्च विसृज्य सः ॥ प्रविवेश गृहं कंसस्तथाऽक्रूरः स्वमालयम् ॥४०॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे
पूर्वार्द्धे अक्रूरसंप्रेषणं नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥३६॥ श्रीशुक उवाच ॥ केशी तु कंसप्रहितः खुरैर्महीं महाहयो निज
रयन्मनोजवः ॥ सटावधूताऽभ्रविमानसंकुलं कुर्वन्नभो हेषितभीषिताखिलः ॥ १ ॥ ( विशालनेत्रो विकटास्यको
टरो बृहद्गलो नीलमहाघनोपमः ॥ दुराशयः कंसहितं चिकीर्षुर्व्रजं स नंदस्य जगाम कंपयन् ) ॥

नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥३६॥दोहा–सैंतिस केशी मरणको, नारद कियो बखान ॥ व्योमासुर मारो यथा, सो सब सुनो सुजान॥३७॥ श्रीशुकदेवजी
बोले, कि, हे कुरुकुलभूषण राजा परीक्षित् ! मनसे भी अधिक वेगवान् कंसका भेजा केशी दैत्य बड़े घोड़ेका रूपधर टापुओंसे पृथ्वीको
खोदता फुरहरी लेता अपने कंधोंसे इधर उधर विमानोंको चलायमान करता और हींसनेसे संपूर्ण विश्वको डराता हुआ आया ॥ १ ॥

* दृष्टान्त–यदि कोई कहे कि, अक्रूरजी कंसके पास रहनेसे महात्मा कैसे रहे उसपर यह दृष्टांत है कि, महात्मा कुसंगतसे भी महात्मापन नहीं त्यागते। एक बाबाजी आधीरातको कहीं जा रहे थे, मार्गमें चोर
मिले चोर बोले कौन, बाबाजी बोले जो तुम सो हम, चोर बोले कहाँ जाते हो? बाबाजीने कहा जहांको तुम जाते हो, चोरोंने जाना यह चोर है, संग लेलिया बाबाजीने भी जाना कि, यह चोर हैं
चोरोंने किसीके घरमें सेंध दिया और चोरी करनेलगे, बाबाजी भी घुसे एक बरतन जो उघाड़ा तो इमरती रक्खी थीं, बाबाजी सारे दिनके भूखे थे झट ठाकुरजीका बटुआ निकाल ठाकुरजीके सामने
भोग रख शंख बजाया, शंख बजतेही घरके लोग जाग गये और चोरोंके संग बाबाजी भी पकड़े गये, बाबाजी तो वृत्तान्त सुनाकर छूटगये चोरोंको दंड हुआ सो साधु पुरुषोंको कुसंगतिका फल नहीं
व्यापता, इसीप्रकार अक्रूरजीको कुसंगत अर्थात् कंसकी संगतका फल न व्यापा चोरोंकी नाईं मरवाया ॥

कठोर हींसनेसे गौओंके समूहको बिडराता, पुच्छ हिलाता, बादरोंको चलायमान करता, युद्ध करनेकी इच्छासे, श्रीकृष्णचन्द्रको ढूँढ़ताहुआ आया, तब केशी दैत्यको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने आगे निकल कर अपने पास बुलाया, तब वह दैत्य इनको देख सिंहकी समान गर्जने लगा॥२॥ केशी दैत्य भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर मुखसे मानो आकाशको पी जायगा, इस प्रकार मुख फाडता और दौडता हुवा सन्मुख आया जो किसीके जीतनेमें न आवै अत्यन्त वेगवान् ऐसा केशीदैत्य भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको पिछले पाँवोंकी दुलत्ती मारने लगा ॥३॥ जिनमें इंद्रियोंकी पहुँच नहीं ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उस दैत्यकी दुलत्ती बचाय अत्यन्त क्रोधित हो, अपने हाथोंसे उसके दोनो हाथ पकड चारों ओर घुमाकर

तं त्रासयंतं भगवान्स्वगोकुलं तद्धेषितैर्वालविघूर्णितांबुदम् ॥ आत्मानमाजौ मृगयंतमग्रणीरुपाह्वयत्स व्यनदन्मृगें द्रवत् ॥ २ ॥ स तं निशम्याभिमुखो मुखेन खं पिबन्निवाभ्यद्रवदत्यमर्षणः ॥ जघान पद्भ्यामरविन्दलोचनं दुरासदश्चं डजवो दुरत्ययः ॥ ३ ॥ तद्वंचयित्वा तमधोक्षजो रुषा प्रगृह्य दोर्भ्यां परिविध्य पादयोः ॥ सावज्ञमुत्सृज्य धनुश्शतां तरे यथोरगं तार्क्ष्यसुतो व्यवस्थितः ॥ ४ ॥ स लब्धसंज्ञः पुनरुत्थितो रुषा व्यादाय केशी तरसाऽऽपतद्धरिम् ॥ सोऽप्यस्य वक्त्रे भुजमुत्तरं स्मयन्प्रवेशयामास यथोरगं बिले ॥ ५ ॥ दंता निपेतुर्भगवद्भुजस्पृशस्ते केशिनस्तप्तमयः स्पृशो यथा ॥ बाहुश्च तद्देहगतो महात्मनो यथाऽऽमयः संववृधे उपेक्षितः ॥ ६ ॥

जैसे गरुड सर्पको फेंकदेता है उसी प्रकार अवज्ञा करके सौ १०० धनुषपर फेंककर आप खडे रहे ॥ ४ ॥ इसके उपरान्त जब चेत हुवा तब केशी दैत्य फिर उठकर मुख फाडता क्रोधयुक्त दौडकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख आया तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने हँसकर उस दैत्यके मुखमें अपना बायाँ हाथ जैसे सर्प बिलमें घुसता है उसीप्रकार डालदिया ॥ ५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका हाथ लगतेही केशीके दांत ऐसे गिरगये जैसे तपेहुए लोहके लगनेसे गिरजातेहैं और औषधी न करनेसे जैसे जलंधर रोग उदरमें बढ़ताहै उसीप्रकार केशी दैत्यके मुखमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी

भुजा बढने लगी ❋ ॥६॥ बढतीहुई श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजासे उसका श्वास रुकगया, अंगमें पसीना आगया, नेत्रोंके तारे निकल आये, इसप्रकार केशीदैत्य पाँओंको पटकता, लीद करता, प्राणरहित होकर पृथ्वीमें गिरपडा ॥ ७ ॥ प्राणमुक्त उस दैत्यके "पककर फटीहुई ककडीके समान" शरीरसे महाभुज श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी बाँह निकालली, यद्यपि इन्होंने शत्रुको अनायास मारा, परंतु तो भी भगवान्‌ने कुछ गर्व न किया, तब आश्चर्यमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूल वर्षाकर देवतालोग स्तुति करने लगे ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! इसके उपरान्त भक्तोंमें श्रेष्ठ श्रीनारदजीने, क्लेशरहित कर्मवाले श्रीकृष्णचंद्रके पास आनकर एकांतमें कहा कि ॥९॥ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे अप्रमेयात्मन् !

**समेधमानेन स कृष्णबाहुना निरुद्धवायुश्चरणांश्च विक्षिपन् ॥ प्रस्विन्नगात्रः परिवृत्तलोचनः पपात लेंडं विसृजन्क्षितौ व्यसुः ॥ ७ ॥ तद्देहतः कर्कटिकाफलोपमाद्व्यसोरपाकृष्य भुजं महाभुजः ॥ अविस्मितोऽयत्नहतारिरुत्स्मयैः प्रसून वर्षैर्दिविषद्भिरीडितः ॥ ८ ॥ देवर्षिरुपसंगम्य भागवतप्रवरो नृप ॥ कृष्णमक्लिष्टकर्माणं रहस्येतदभाषत ॥ ९ ॥ कृष्ण कृष्णाप्रमेयात्मन्योगेश जगदीश्वर ॥ वासुदेवाखिलावास सात्वतां प्रवर प्रभो ॥ १० ॥ त्वमात्मा सर्वभूतानामेको ज्योतिरिवैधसाम् ॥ गूढो गुहाशयः साक्षी महापुरुष ईश्वरः ॥ ११ ॥ आत्मनाऽऽत्माश्रयः पूर्वं मायया ससृजे गुणान् ॥ तैरिदं सत्यसंकल्पः सृजस्यत्स्यवसीश्वरः ॥ १२ ॥**

हे योगके ईश ! हे जगत्‌के ईश्वर ! हे वासुदेव ! हे जगदीश्वर ! हे विश्वके साक्षी ! हे अखिलावास ! हे सात्त्वतांप्रवर ! हे प्रभो ! ॥ १० ॥ तुम जैसे काष्ठमें ज्योति रहती है, उसीप्रकार सब प्राणियोंमें व्यापक गूढ अर्थात् सबमें रहते हो, परंतु उनको दिखाई नहीं देते, क्योंकि बुद्धिके परे हो साक्षी हो और आपका स्वरूप देखनमें नहीं आता, महापुरुष ईश्वर हो, इसकारण जीव आपके स्वरूपको नहीं जानसकते ॥ ११ ॥ तुम स्वतंत्र हो.इसलिये तुम्हैं साधनकी अपेक्षा नहीं है, क्योंकि तुम तो अपनी माया शक्तिसेही गुणोंको सृजते हो, व उन्हींसे सत्यसंकल्प ईश्वर आप

शंका—शत्रुके मारनेके लिये शास्त्रमें और लोकमें अनेक उपाय लिखेहै, परंतु केशीको मारनेके लिये सब उपाय त्यागकर श्रीकृष्णने अपनी भुजा केशीके मुखमें क्यों दे दी ।
उत्तर—केशीको ब्रह्माने यह वरदान दिया था कि, हमारे हाथकी बनाई सृष्टिसे तेरी मृत्यु न होगी, जब श्रीकृष्ण अपनी बाहु तेरे मुखमें प्रविष्ट करेंगे तब तेरी मृत्यु होगी, इसलिये केशीके मुखमें भगवान् श्रीकृष्णने अपनी भुजा प्रविष्ट करदी थी ॥

इस जगत्को रचते हो, पालते हो और फिर संहार भी करदेते हो ॥१२॥ सो तुमने राजारूप दैत्य और राक्षसोंका नाश करनेके लिये और धर्ममर्यादाकी रक्षा करनेके लिये अवतार लिया है ॥ १३ ॥ यह बहुतही उत्तम हुआ जो इस घोड़ेरूप दैत्यको लीलापूर्वकही आपने मारडाला, जिसके हींसनेका शब्द सुनतेही भयके मारे देवता क्षणमें स्वर्ग त्यागकर भाग जाते थे ॥ १४ ॥ हे विभो ! परसोंको तुम्हारे हाथोंसे चाणूर, मुष्टिक और मल्लोंको तथा कुवलयापीड हाथी व राजा कंसको मराहुआ देखूंगा ॥ १५ ॥ कंसके मारनेके उपरान्त शंखासुर, कालयवन, मुर दैत्य, नरकासुर उनका वध और स्वर्गसे देवराज इन्द्रको जीतकर जो कल्पवृक्ष लाओगे, उसे देखूंगा ॥ १६ ॥ जिनका पुरुषार्थही मूल्य है ऐसी राजकन्याओंका

**स त्वं भूधरभूतानां दैत्यप्रमथरक्षसाम् ॥ अवतीर्णो विनाशाय सेतूनां रक्षणाय च ॥१३॥ दिष्ट्या ते निहतो दैत्यो लीलयाऽयं हयाकृतिः ॥ यस्य हेषितसंत्रस्तास्त्यजंत्यनिमिषा दिवम् ॥ १४ ॥ चाणूरं मुष्टिकं चैव मल्लानन्यांश्च हस्तिनम् ॥ कंसं च निहतं द्रक्ष्ये परश्वोऽहनि ते विभो ॥ १५ ॥ तस्यानु शंखयवनमुराणां नरकस्य च ॥ पारिजातापहरणमिंद्रस्य च पराजयम् ॥ १६ ॥ उद्वाहं वीरकन्यानां वीरशुल्कादिलक्षणम् ॥ नृगस्य मोक्षणं शापाद्द्वारकायां जगत्पते ॥ १७ ॥ स्यमंतकस्य च मणेरादानं सह भार्यया ॥ मृतपुत्रप्रदानं च ब्राह्मणस्य स्वधामतः ॥ १८ ॥ पौंड्रकस्य वधं पश्चात्काशिपुर्याश्च दीपनम् ॥ दंतवक्रस्य निधनं चैद्यस्य च महाक्रतौ ॥ १९ ॥ यानि चान्यानि वीर्याणि द्वारकामावसन्भवान् ॥ कर्ता द्रक्ष्याम्यहं तानि गेयानि कविभिर्भुवि ॥ २० ॥ अथ ते कालरूपस्य क्षपयिष्णोरमुष्य वै ॥ अक्षौहिणीनां निधनं द्रक्ष्याम्यर्जुनसारथेः ॥ २१ ॥**

विवाह और जगत्पति ! द्वारकामें जाकर जो नृग राजाको पापसे छुड़ाओगे, सो देखूंगा ॥ १७ ॥ जाम्बवतीके साथ स्यमंतकमणिका पीछे लाना और सांदीपन गुरुके महाकालपुरसे मरेपुत्र सजीव लाकर दोगे, सो देखूंगा ॥ १८ ॥ फिर मिथ्यावासुदेवका मारना, काशीपुरीको जलाना, दंतवक्रका मारना और राजा युधिष्ठिरके राजसूययज्ञमें शिशुपालका मारना देखूंगा ॥ १९ ॥ और भी द्वारकामें वास करके तुम जो जो लीला करोगे, उन लीलाओंका कवि लोग पृथ्वीपर गान करेंगे ॥२०॥ इसके उपरान्त कालरूप तुम इस पृथ्वीका बोझ उतारनेके लिये अर्जुनके सारथी

होकर सेनाओंका संहार करोगे, सो सब हम देखेंगे ॥ २१ ॥ केवल ज्ञानमूर्त्ति अपनी पूर्णानन्द स्थितिसे पूर्णकाम सत्यसंकल्प और अपनी चैतन्यशक्ति अपने तेजसे नित्य मायासे निवृत्त और छः प्रकारके ऐश्वर्ययुक्त हम तुम्हारी शरण प्राप्त होतेहैं ॥ २२ ॥ ईश्वर स्वतंत्र अपनी मायासे सब प्रकारके विशेषोंकी कल्पना करनेवाले, क्रीड़ाके लिये अभी मनुष्यदेह धारण करनेवाले, यदु, वृष्णि, सात्त्वतोंमें अग्रणी मैं आपको नमस्कार करता हूं ॥ २३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित्! भक्तोंमें श्रेष्ठ मननशील भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनसे प्रसन्न हो नारदजी इसप्रकार यादवपति श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार कर और आज्ञाले चलेगये ॥ २४ ॥ व्रजवासियोंको सुख देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र

विशुद्धविज्ञानघनं स्वसंस्थया समाप्तसर्वार्थममोघवांछितम् ॥ स्वतेजसा नित्यनिवृत्तमायया गुणप्रवाहं भगवंतमीमहि
॥ २२ ॥ त्वामीश्वरं स्वाश्रयमात्ममायया विनिर्मिताशेषविशेषकल्पनम् ॥ क्रीडार्थमद्याऽऽत्तमनुष्यविग्रहं नतोऽस्मि
धुर्यं यदुवृष्णिसात्त्वताम् ॥ २३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं यदुपतिं कृष्णं भागवतप्रवरो मुनिः ॥ प्रणिपत्याभ्यनुज्ञातो
ययौ तद्दर्शनोत्सवः ॥ २४ ॥ भगवानपि गोविंदो हत्वा केशिनमाहवे ॥ पशूनपालयत्पालैः प्रीतैर्व्रजसुखावहः
॥ २५ ॥ एकदा ते पशून्पालाश्चारयंतोऽद्रिसानुषु ॥ चक्रुर्निलायनक्रीडाश्चौरपालापदेशतः ॥ २६ ॥ तत्रासन्कतिचि
च्चौराः पालाश्च कतिचिन्नृप ॥ मेषायिताश्च तत्रैके विजह्रुरकुतोभयाः ॥ २७ ॥ मयपुत्रो महामायो व्योमो गोपाल
वेषधृक् ॥ मेषायितानपोवाह प्रायश्चोरायितो बहून् ॥२८॥ गिरिदर्यां विनिक्षिप्य नीतंनीतं महासुरः ॥ शिलया पिदधे
द्वारं चतुःपंचावशेषिताः ॥ २९ ॥

युद्धमें केशीको मारकर ग्वालबालोंसहित पशुओंका पालन करनेलगे ॥ २५ ॥ एक समय गायोंके पालनकर्त्ता ग्वालबाल गोवर्द्धनपर्वतके शिखरपर गायोंको चराते चौर पालनका मिसकर छिपा छिपी खेल करने लगे ॥ २६ ॥ हे राजन्! उस खेलमें कितने ही बालक चोर बने और कितनेही रखवाले बने. कितनेही भेड़ बने, इसप्रकार निर्भय होकर खेलने लगे ॥ २७ ॥ इतनेमें मयदैत्यका पुत्र अत्यन्त मायावी व्योमासुरनामक दैत्य ग्वालका रूप धारणकर, चोर बन जो बालक भेड़ बने थे, उनको चुराकर लेजानेलगा ॥ २८ ॥ वह बड़ा दैत्य उनको लेलेजाकर पहाड़की गुफामें डाल शिलासे गुफाका मुँह बन्द करदेता जब केवल चार पाँच ग्वाल शेष रहगये ॥ २९ ॥

तब साधु पुरुषको शरणदेनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने मनमें विचार किया कि, हमने तो खेल किया है, यह सच्चाही चोर आनपहुँचा, इसप्रकार उस दुष्टका छल जान गोपोंको लेजाते व्योमासुरको, जैसे सिंह बलपूर्वक व्याघको पकड़ लेता है, इसी प्रकार पकड़ लिया ॥ ३० ॥ इस बलवान् दैत्यने अपना शरीर पर्वतकी समान धारण किया और अपने छुटानेके लिये बहुतेरा यत्न किया परन्तु पकडनेसे आतुर होगया इसलिये कृतकार्य न हुआ ॥ ३१ ॥ अच्युत भगवान् श्रीकृष्णने व्योमासुरकी दोनों भुजा पकड पृथ्वीमें पटककर देवताओंके देखते देखते श्वास घोटकर मारडाला ॥ ३२ ॥ इसके उपरान्त गुफाका ढकना तोड गोपोंको कष्टसे बाहर निकाल देवता और गोप जिनकी

तस्य तत्कर्म विज्ञाय कृष्णः शरणदः सताम् ॥ गोपान्नयंतं जग्राह वृकं हरिरिवौजसा ॥ ३० ॥ स निजं रूपमा स्थाय गिरींद्रसदृशं बली ॥ इच्छन्विमोक्तुमात्मानं नाशक्नोद्ग्रहणातुरः ॥ ३१ ॥ तं निगृह्याच्युतो दोर्भ्यां पात यित्वा महीतले ॥ पश्यतां दिवि देवानां पशुमारममारयत् ॥ ३२ ॥ गुहापिधानं निर्भिद्य गोपान्निस्सार्य कृच्छ्रतः ॥ स्तूयमानः सुरैर्गोपैः प्रविवेश स्वगोकुलम् ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भाग०महा० दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे केशिव्योमासुरवधो नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥३७॥ श्रीशुक उवाच ॥ अक्रूरोऽपि च तां रात्रिं मधुपुर्यां महामतिः ॥ उषित्वा रथमास्थाय प्रययौ नंदगोकुलम् ॥ १ ॥ गच्छन्पथि महाभागो भगवत्यंबुजेक्षणे ॥ भक्तिं परामुपगत एवमेतदचिंतयत् ॥ २ ॥

किं मया चरितं भद्रं किं तप्तं परमं तपः ॥ किं वाऽथाप्यर्हते दत्तं यद्द्रक्ष्याम्यद्य केशवम् ॥ ३ ॥

स्तुति करें ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोकुलमें आये ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भा०महापु० दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां केशिव्योमासुरवधोनाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ दोहा–अडतिसमें अक्रूर मन, जैसो कियो विचार । तैसोही अक्रूरको, कियो कृष्ण सत्कार ॥ ३८ ॥ इतनी कथा सुनाय श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! बडे बुद्धिमान् अक्रूरजीभी उस रात मधुपुरीमें वासकर प्रात होतेही, रथमें चढकर नंदजीके गोकुलको चले ॥ १ ॥ महाभाग अक्रूरजी मार्गमें जाते कमलनेत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें परमभक्तिको प्राप्त हो यह विचार करनेलगे ॥२॥ कि, मैंने ऐसा कौन मंगल कर्म, अथवा तप, वा सत्पात्रोंको दान किया था, जिसके प्रभावसे ब्रह्मा, महादेवके ईश्वर, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीका आज

दर्शन करूंगा ॥३॥ मैं जानताहूँ कि, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन होना अत्यन्त दुर्लभ है, जैसे विषयोंमें मन, शूद्रकुलमें जन्म, ऐसे पुरुषको वेदका उच्चारण दुर्लभ है * ॥ ४ ॥ अथवा ऐसे नहीं मुझ अधमको भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शन होजॉय कारण कि, जिसप्रकार नदीमें बहतेहुए तृणसे कदाचित् कोई तीरपर भी पहुँच जाय तैसेही कर्मवशसे कालसे लेजायेहुए जीवोंमेंसे भी कभी कोई तरजाय ॥ ५ ॥ मैं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके लिवानेको चलाहूं, इसलिये अब मेरा मंगल हुआ, जन्म सफल हुआ, क्योंकि योगीजन जिनका ध्यान धरतेहैं, उन्हीं भगवान्

ममैतद्दुर्लभं मन्य उत्तमश्लोकदर्शनम् ॥ विषयात्मनो यथा ब्रह्मकीर्तनं शूद्रजन्मनः ॥ ४ ॥ मैवं ममाधमस्यापि स्यादेवाच्युतदर्शनम् ॥ ह्रियमाणः कालनद्या कचित्तरति कश्चन ॥ ५ ॥ ममाद्यामंगलं नष्टं फलवांश्चैव मे भवः ॥ यन्नमस्ये भगवतो योगिध्येयांघ्रिपंकजम् ॥ ६ ॥ कंसो बताद्याऽकृत मेत्यनुग्रहं द्रक्ष्येंघ्रिपद्मं प्रहितोऽमुना हरेः ॥ कृतावतारस्य दुरत्ययं तमः पूर्वेऽतरन् यन्नखमंडलत्विषा ॥७॥ यदर्चितं ब्रह्मभवादिभिः सुरैः श्रिया च देव्या मुनिभिः ससात्त्वतैः ॥ गोचारणायानुचरैश्चरद्वने यद्गोपिकानां कुचकुंकुमांकितम् ॥ ८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलोंमें आज नमस्कार करूंगा ॥ ६ ॥ अहो ! बडा आश्चर्य है, दुष्ट कंसने आज मेरे ऊपर बडा अनुग्रह किया, जिसके भेजनेसे मुझको अवतार धरेहुए हरि भगवान्का दर्शन होगा। जिनके नखमंडलकी कांतिसे अंबरीष आदि सब दुरत्यय भवसागरको तरगये ॥७॥ जो चरणारविंद ब्रह्मा महादेवादि देवतालोगोंने प्रकाशमान् लक्ष्मी तथा मुनीश्वरोंने और भक्तोंने पूजे हैं और गाय चरानेके लिये जो चरणारविन्द

* शंका–वेदका कीर्त्तन करना, श्रवण करना और पढना शूद्रके लिये वर्जित है, चाहे विरक्त होवे चाहे गृहस्थी होवे, तो फिर अक्रूरने क्यों कहा कि, विषयमें रमित शूद्र उसको वेदका कीर्त्तन आदि महादुर्लभ है, इस वाक्यसे विदित होता है कि गृहस्थ शूद्रके लिये वेदका कीर्त्तन आदि दुर्लभ है तो भी विरक्त शूद्रको दुर्लभ नहीं है, पुण्य है यह भ्रम है ॥

उत्तर–( शूद्रजन्मा ) इस शब्दका शूद्र अर्थ कभी भी मत समझना शूद्रजन्मा इसका अर्थ यह है कि, शूद्र सरीखा जिसका जन्महोय उसको शूद्रजन्मा जानना चाहिये, जन्म तो हुवा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यके कुलमें परन्तु भ्रष्ट लोगोंकी सदृश काम करे, सज्जनो ! जान लेना इस अर्थको मैं गुप्त लिखू हूँ एक भ्रष्ट दूसरे विषयसे निन्दनीय लक्षणों करके सयुक्त जो ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, उसको वेदका कीर्त्तन आदि दुर्लभ है, ऐसा अक्रूरजीने कहा था, शूद्रको नहीं कहा था ॥

ग्वालबालोंके संग वनमें फिरे हैं और जिन चरणारविन्दोंमें गोपियोंके कुचोंकी केशर लगी है, उन्हीं चरणारविन्दोंका आज दर्शन करूंगा ॥ ८॥ सुन्दर कपोल, नासिका और मुसकानयुक्त चितवन, लाल डोरे जिनमें आरहे घूंघुरवारे अलकोंसे युक्त श्रीकृष्णचन्द्रके मुखका आज निश्चय दर्शन करूंगा, क्योंकि हिरण भी मेरे दाहिनी ओर आये हैं ॥ ९ ॥ पृथ्वीका भार उतारनेकेलिये, अपनी इच्छासे अब मनुष्यरूप धारण करने वाले, शोभाके धाम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके शोभायमानरूपका जब दर्शन करूंगा, तब मेरे नेत्र सफल होंगे ॥ १० ॥ तीन लोकके कार्यरूप जगत् और कारणरूप महदादिक तत्त्वको यद्यपि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र चितवनसेही करते हैं परन्तु तो भी उनको अहंकार नहीं है, अपने तेजसे अज्ञानके भेद भ्रमसे रहित हैं, अपने आधीन मायाकी ओर चितवन करके अपने रचे जीव वृन्दावनके वृक्षोंके नीचे और गोपियोंके

**द्रक्ष्यामि नूनं सुकपोलनासिकं स्मितावलोकारुणकंजलोचनम् ॥ मुखं मुकुन्दस्य गुडालकावृतं प्रदक्षिणं मे प्रचरंति वै मृगाः ॥ ९॥ अप्यद्य विष्णोर्मनुजत्वमीयुषो भारावताराय भुवो निजेच्छया ॥ लावण्यधाम्नो भवितोपलंभनं मह्यं न न स्यात्फलमंजसा दृशः ॥ १० ॥ य ईक्षिताऽहं रहितोऽप्यसत्सतः स्वतेजसाऽपास्ततमोभिदा भ्रमः ॥ स्वमाययाऽऽत्मन्रचितैस्तदीक्षया प्राणाक्षधीभिः सदनेष्वभीयते ॥ ११ ॥ यस्याखिलाऽमीवहभिः सुमंगलैर्वाचो विमिश्रा गुणकर्मजन्मभिः ॥ प्राणंति शुंभंति पुनंति वै जगद्यास्तद्विरक्ताः शवशोभना मताः ॥ १२ ॥ स चावतीर्णः किल सात्त्वतान्वये स्वसेतुपालामरवर्यशर्मकृत् ॥ यशो वितन्वन्व्रज आस्त ईश्वरो गायंति देवा यदशेषमंगलम् ॥ १३ ॥**

घरोंमें लीलापूर्वक वृद्धिसे दिखाई देतेहैं ॥ ११ ॥ जिन श्रीकृष्णचन्द्रके अहंकार नहीं है जो आत्माराम हैं उन्हें लीला करना कैसे संभव है ? तो कहते हैं कि, भक्तोंके ऊपर कृपा करनेके लिये लीला करते हैं सबके पापोंको दूर करनेवाले सुन्दर मंगलरूप भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके गुण, जन्म, कर्मसे मिली वाणी जगत्को जिलानेवाली है और शोभायमान करती है,पवित्र करती है और जिन वाणियोंमें श्रीकृष्णचन्द्रकी लीला, गुण,जन्म, कर्म नहीं गाये गये हैं उनको जो कहते हैं और श्रवण करते हैं, सो अपवित्र हैं जैसे मृत्युको प्राप्त हुआ शरीर अपवित्र है ॥ १२ ॥ यादवोंके कुलमें जिन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अवतार लिया है, वह अपनी मर्यादाओंका पालन करनेवाले, लोकपालोंको सुखदेनेवाले लीलापूर्वक यश

विस्तार करते व्रजमें रहते हैं और सबको मंगलकारी, उनके यशको देवतालोग गाते हैं ॥ १३ ॥ महत् पुरुषोंको सुन्दरगति देनेवाले गुरु त्रिलोकीमें सुन्दर नेत्रवाले पुरुषोंको आनंददेनेवाले, लक्ष्मीके निवासस्थान, सुन्दररूप धारण किये श्रीकृष्णचन्द्रका आज मैं निश्चयही दर्शन करूंगा, क्योंकि आज प्रातःकालके समय मुझे श्रेष्ठ शकुन हुए हैं ॥ १४ ॥ दर्शन करने उपरान्त उसीसमय रथमेंसे उतर इन प्रधानपुरुष कृष्ण बलरामके चरणकी जिनका योगीपुरुष भी स्वरूपकी प्राप्तिके लिये केवल बुद्धिसेही ध्यान करते हैं उनको मैं साक्षात् प्रणाम करूंगा और फिर इन सहित व्रजवासी सखाओंको भी प्रणाम करूंगा ॥ १५ ॥ चरणोंमें पड़ेहुए मस्तकपर समर्थवान् भगवान् अपना हाथ धरेंगे, जो हाथ कालरूप सर्पके वेगसे

तं त्वद्य नूनं महतां गतिं गुरुं त्रैलोक्यकांतं दृशिमन्महोत्सवम् ॥ रूपं दधानं श्रिय ईप्सितास्पदं द्रक्ष्ये ममाऽसन्नुषसः सुदर्शनाः ॥ १४ ॥ अथावरूढः सपदीशयो रथात्प्रधानपुंसोश्चरणं स्वलब्धये ॥ धिया धृतं योगिभिरप्यहं ध्रुवं नमस्य आभ्यां च सखीन्वनौकसः ॥ १५ ॥ अप्यंघ्रिमूले पतितस्य मे विभुः शिरस्यधास्यन्निजहस्तपंकजम् ॥ दत्ताभयं कालभुजंगरंहसा प्रोद्वेजितानां शरणैषिणां नृणाम् ॥ १६ ॥ समर्हणं यत्र निधाय कौशिकस्तथा बलिश्चाप जगत्रयेंद्रताम् ॥ यद्वा विहारे व्रजयोषितां श्रमं स्पर्शेन सौगंधिकगंध्यपानुदत् ॥ १७ ॥ न मय्युपैष्यत्यरिबुद्धिमच्युतः कंसस्य दूतः प्रहितोऽपि विश्वदृक् ॥ योंतर्बहिश्चेतस एतदीहितं क्षेत्रज्ञ ईक्षत्यमलेन चक्षुषा ॥ १८ ॥

डरेहुए व शरण चाहनेवाले मनुष्योंको अभयका देनेवाला है ॥ १६ ॥ जिन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजा करके इन्द्रने इन्द्रता पाई, और ऐसेही राजा बलिने संकल्प करके त्रिलोकीकी इन्द्रता प्राप्त करी और रासक्रीड़ामें व्रजकी स्त्री गोपियोंके श्रमके पसीनेको श्रीकृष्णने जिस हाथसे पोंछा था और जिन हाथोंमें कमलके समान सुगंधि आतीहै, वही हाथ मेरे मस्तकपर धरेंगे ॥ १७ ॥ यद्यपि मैं राजा कंसका भेजाहुआ दूत हूं, परन्तु तोभी श्रीकृष्णचन्द्र मुझपर यह शत्रुका दूत है, ऐसी बुद्धि नहीं करेंगे, क्योंकि वह अन्तर्यामी श्रीकृष्णचन्द्र मेरे चित्तकी बाहर भीतरकी चेष्टाको नित्य ज्ञानसे देखते हैं, मैं ऊपरसे तो कंसका भेजाहुआ जाताहूं, परन्तु भीतरसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकाही ध्यान लगारहा है इसबातको नित्य

ज्ञानसे भलीभाँति श्रीकृष्णचन्द्र जानतेहैं ❀ ॥ १८ ॥ चरणारविंदमें गिरा, हाथ जोडे मुझे मुसकाकर करुणाभरी दृष्टिसे जिस समय भगवान्
श्रीकृष्णचंद्र देखेंगे, उसी समय पाप और भय दूर होजानेसे आशंकाओंसे रहित हो मैं परमानन्दको प्राप्त हूंगा ॥१९॥ जिनके अत्यन्त हितकारी
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अतिरिक्त और कोई देवता नहीं, वह भगवान् जिस समय अपनी जाति और कुटुम्बी जान मुझे भुजा पसार छातीसे
लगावैंगे उसी समय यह देह परमपवित्र होजायगा और कर्मरूप बन्धन भी इस देहके छूट जायँगे ॥ २० ॥ जब मैं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे मिल
मस्तक झुका हाथ जोड खडा हूँगा, तब हे काका अक्रूर ! इसप्रकार बडे यशस्वी श्रीकृष्ण मुझसे कहैंगे; उस समय हमारा जन्म सफल होगा

अप्यंघ्रिमूलेऽवहितं कृतांजलिं मामीक्षिता सस्मितमार्द्रया दृशा ॥ सपद्यपध्वस्तसमस्तकिल्बिषो वोढा मुदं वीत
विशंक ऊर्जिताम् ॥ १९ ॥ सुहृत्तमं ज्ञातिमनन्यदैवतं दोर्भ्यां बृहद्भ्यां परिरप्स्यतेऽथ माम् ॥ आत्मा हि तीर्थीक्रियते
तदैव मे बंधश्च कर्मात्मक उच्छ्वसित्यतः ॥ २० ॥ लब्ध्वांगसंगं प्रणतं कृतांजलिं मां वक्ष्यतेऽक्रूर ततेत्युरुश्रवाः ॥ तदा
वयं जन्मभृतो महीयसा नैवादृतो यो धिगमुष्य जन्म तत् ॥ २१ ॥ न तस्य कश्चिद्दयितः सुहृत्तमो न चाप्रियो
द्वेष्य उपेक्ष्य एव वा ॥ तथाऽपि भक्तान्भजते यथा तथा सुरद्रुमो यद्वदुपाश्रितोऽर्थदः ॥२२॥ किं चाऽग्रजो माऽवनतं
यदूत्तमः स्मयन्परिष्वज्य गृहीतमंजलौ ॥ गृहं प्रवेश्याप्तसमस्तसत्कृतं संप्रक्ष्यते कंसकृतं स्वबंधुषु ॥ २३ ॥

और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जिस पुरुषका आदर सन्मान नहीं करते, उस पुरुषको धिक्कार है ॥ २१ ॥ यद्यपि उनको न तो कोई प्रिय है, न
सुहृद है, न कुप्यारा है और न उदासीन है परन्तु तोभी भगवान् भक्तको भजतेहैं, जैसे कल्पवृक्षकी जो सेवा करै, वह उसको फल देताहै ॥२२॥
जब मैं नमस्कारकर, हाथ जोडूंगा, तब मेरी भुजा पकड, हास्यपूर्वक छातीसे लगा, गृहमें लेजाय भलीभाँति आदर सत्कारकर फिर बडे भ्राता

* दृष्टांत–कृष्ण अन्तर्यामी हैं, इसकारण कपट प्रीति सबकी जानते हैं। एक बडे भारी ठगथे सो एकदिन बडी ऐंठमा पाग बाँधकर चले, लोग बोले कहाँ चले ? तो उत्तर दिया कि, सबको तो हमने ठगा परन्तु जो परमेश्वरको ठगकर लावैं, तो हमारा नाम ठगहै, ऐसा कह चले परन्तु थोडीही दूरजाय लौट आये. लोग बोले क्यों भाई ! लौट कैसे आये? यह बोले कि, भाई क्या कहैं ठगते तो सही परन्तु वह तो अन्तर्यामी हैं हमारे मनका कपट जान जांयगे उनपर हमारा छापा नहीं लग सकता ॥

बलरामजी अपने बन्धु यादवोंमें कंसके कर्त्तव्यको पूछेंगे ॥ २३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इसप्रकार श्वफलकके पुत्र अक्रूर मार्गमें श्रीकृष्णकी चिन्ताकरते रथमें बैठेहुए गोकुलमें पहुँचे; कि इतनेहीमें भगवान् सूर्य अस्ताचलको प्राप्त हुए ॥ २४ ॥ समस्तलोकोंके पालन करनेवाले ब्रह्मादिक देवता अपने मुकुटोंके ऊपर जिनके चरणोंकी रेणुकाको धारण करतेहैं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंके चिह्न महात्मा अक्रूरजीने व्रजमें देखे, जो पृथ्वीके गहनेरूप थे और जिनमें कमल, यव, अंकुश आदि चिह्न प्रतीत होतेथे ॥ २५ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरण चिह्नके दर्शनके आनंदसे संभ्रम और प्रेमसे रोमांच हो आये, नेत्रोंमें आंसू भरिआये, सो अक्रूरजी रथसे उतर अहो ! यह मेरे प्रभुके चरणोंकी

श्रीशुक उवाच ॥ इति संचिंतयन्कृष्णं श्वफल्कतनयोऽध्वनि ॥ रथेन गोकुलं प्राप्तः सूर्यश्चास्तगिरिं नृप ॥ २४ ॥ पदानि तस्याखिललोकपालकिरीटजुष्टामलपादरेणोः ॥ ददर्श गोष्ठे क्षितिकौतुकानि विलक्षितान्यब्जयवांकुशाद्यैः ॥ ॥ २५ ॥ तद्दर्शनाह्लादविवृद्धसंभ्रमः प्रेम्णोर्ध्वरोमाऽश्रुकलाकुलेक्षणः ॥ रथादवस्कंद्य स तेष्वचेष्टत प्रभोरमून्यंघ्रिरजां स्यहो इति॥ २६ ॥ देहंभृतामियानर्थो हित्वा दंभं भियं शुचम् ॥ संदेशाद्यो हरेर्लिंगदर्शनश्रवणादिभिः ॥ २७ ॥ ददर्श कृष्णं रामं च व्रजे गोदोहनं गतौ ॥ पीतनीलांबरधरौ शरदंबुरुहेक्षणौ ॥ २८ ॥ किशोरौ श्यामलश्वेतौ श्रीनिकेतौ बृहद्भुजौ ॥ सुमुखौ सुन्दरवरौ बालद्विरदविक्रमौ ॥ २९॥ ध्वजवज्रांकुशांभोजैश्चिह्नितैरंघ्रिभिर्व्रजम् ॥ शोभयंतौ महात्मानौ सानुक्रोशस्मितेक्षणौ ॥ ३०॥

रज है, इसप्रकार कहते कहते चरणोंके चिह्नोंमें लोटने लगे ॥ २६ ॥ देहधारियोंका इतनाही पुरुषार्थ है, जो [illegible] का सन्देशा ले, दंभ,भय, शोच त्याग श्रीकृष्णचंद्रके चिह्न दर्शन व श्रवणादिकसे अक्रूरको प्रेम उत्पन्न हुआ ॥ २७ ॥ इसके उपरांत व्रजकी गोशालामें गाय दुहनको [illegible] श्रीकृष्णचंद्र और बलरामजीको महात्मा अक्रूरजीने देखा, पीताम्बर और नीलाम्बर धारणकर रहेहैं और जिनके शरदृऋतुके कमलसे नेत्र हैं ॥ २८ ॥ किशोर अवस्था, श्याम और गौर स्वरूप, लक्ष्मीके शोभाके स्थान, लम्बी भुजा,सुंदर मुख,स्वरूपवानोमें अत्यन्त शोभायमान, हाथीके बालकके समान पराक्रमवाले ॥२९॥ ध्वजा, कमल, वज्र, अंकुशके चिह्नवाले, चरणोंसे व्रजभूमिको शोभायमान करते महात्मा अनुकंपाजन्य जो

मंदमुसकान व चितवन॥३०॥उदार रुचिर जिनकी क्रीडा है,मोतियोंके हार और वनमाला पहरे,पवित्र चंदन और केशर लगाये,स्नान किये निर्मलवस्त्र पहरे॥३१॥प्रकृति पुरुषरूप आदिकारण जगत्‌के पालन करनेवाले पृथ्वीका भार उतारनेके लिये बलराम केशवमूर्त्ति दो रूप धरके अवतार लिये हैं॥३२॥ हे राजन्! अपने तेजसे दिशाओंका अंधकार दूर करतेहुए, जैसे सुवर्णसे नीलमणिका पर्वत अथवा रूपेका पर्वत जगमगाता है॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलरामजीके रूपको निहार॥३३॥ स्नेहमें विह्वल हो महात्मा अक्रूरजीने शीघ्र रथमेंसे उतर रामकृष्णके चरणोंमें दण्डवत करी॥३४॥ हे महाराज परीक्षित्! श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनके आनन्दसे आँखोमें आंसू आगये, उत्कण्ठासे अंगमें रोमांच होगये और प्रेम

उदाररुचिरक्रीडौ स्रग्विणौ वनमालिनौ ॥ पुण्यगंधानुलिप्तांगौ स्नातौ विरजवाससौ ॥ ३१ ॥ प्रधानपुरुषावाद्यौ जगद्धेतू जगत्पती ॥ अवतीर्णौ जगत्यर्थे स्वांशेन बलकेशवौ ॥ ३२ ॥ दिशो वितिमिरा राजन्कुर्वाणौ प्रभया स्वया ॥ यथा मारकतः शैलो रौप्यश्च कनकाचितौ ॥ ३३ ॥ रथात्तूर्णमवप्लुत्य सोऽक्रूरः स्नेहविह्वलः ॥ पपात चरणोपांते दंडवद्रामकृष्णयोः ॥ ३४ ॥ भगवद्दर्शनाह्लादबाष्पपर्याकुलेक्षणः ॥ पुलकाचितांग औत्कंठ्यात्स्वाख्याने नाशकन्नृप ॥ ३५ ॥ भगवांस्तमभिप्रेत्य रथांगांकितपाणिना ॥ परिरेभेऽभ्युपाकृष्य प्रीतः प्रणतवत्सलः ॥ ३६ ॥ संकर्षणश्च प्रणतमुपगुह्य महामनाः ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणी अनयत्सानुजो गृहम् ॥ ३७ ॥ पृष्ट्वाथ स्वागतं तस्मै निवेद्य च वरासनम् ॥ प्रक्षाल्य विधिवत्पादौ मधुपर्कार्हणमाहरत् ॥ ३८ ॥ निवेद्य गां चातिथये संवाह्य श्रांतमादृतः ॥ अन्नं बहुगुणं मेध्यं श्रद्धयोपाहरद्विभुः ॥ ३९ ॥

के मारे अपना नाम बतानेको भी समर्थ न हुये ॥ ३५ ॥ हित करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अक्रूरका अभिप्राय जान, चक्रकी रेखावाले अपने हाथसे पकड प्रसन्न हो छातीसे लगाकर मिले। यहाँ मिलनेका तात्पर्य यह है कि, श्रीकृष्णने कंसके मारनेकी सामर्थ्य जताई ॥ ३६ ॥ इसके उपरांत उदारमन बलरामजी दंडवत् करतेहुए अक्रूरजीको छातीसे लगाय अपने हाथोंसे उनके दोनों हाथ पकड़ श्रीकृष्णसहित घरमें लिवाकर लेगये ॥ ३७ ॥ और "भले आये" इसप्रकार कुशल पूँछ अक्रूरजीके लिये आसन बिछाय, विधिपूर्वक चरण पखार मधुपर्क ( दधि, घृत, मधु, ) दे पूजा करनेलगे ॥ ३८ ॥ विधिपूर्वक पूजाकर गौदान अक्रूरजीको दी, फिर मार्गमें परिश्रम पाये अक्रूरजीके चरणारविन्द आदरसहित

दाबके गुणभरी पवित्र अन्नकी सामग्री भोजनार्थ अति श्रद्धासे अक्रूरजीके आगे निवेदन करी ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त जब अक्रूरजी भोजन करचुके तब परमधर्मके जाननेवाले बलदेवजी बीरी, चन्दन, केशर, अतर और फूलोंके हार इत्यादिकोंसे उन्हें प्रसन्न करनेलगे ॥ ४० ॥ सन्मान करनेके पीछे अक्रूरजीसे नंदरायजी कहने लगे कि, निर्दयी कंसके जीते हे अक्रूर ! तुम्हारा जीवन किसप्रकार होता है कसाईके घर रहती भेडके समान तुम कैसे रहते हो ? ॥ ४१ ॥ प्राणोंका पोषण करनेवाले दुष्ट कंसने विलाप करती जब अपनी बहिनकेही पुत्र मारडाले उस दुष्टकी प्रजा तुम हो सो तुम्हारी क्या कुशल पूछें ॥ ४२ इसप्रकार जब मधुर वचनसे पूंछ नंदरायजीने सत्कार किया तब महात्मा अक्रूरजीने मार्गके

**तस्मै भुक्तवते प्रीत्या रामः परमधर्मवित् ॥ मुखवासैर्गंधमाल्यैः परां प्रीतिं व्यधात्पुनः ॥ ४० ॥ पप्रच्छ सत्कृतं नंदः कथं स्थ निरनुग्रहे ॥ कंसे जीवति दाशार्ह सौनपाला इवावयः ॥ ४१ ॥ योऽवधीत्स्वस्वसुस्तोकान्क्रोशंत्या असुतृप् खलः ॥ किं नु स्वित्तत्प्रजानां वः कुशलं विमृशामहे ॥ ४२ ॥ इत्थं सूनृतया वाचा नंदेन सुसभाजितः ॥ अक्रूरः परिपृष्टेन जहावध्वपरिश्रमम् ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भाग० महा० दशम० पू० अक्रूरागमनं नामाऽष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सुखोपविष्टः पर्यंके रामकृष्णोरुमानितः ॥ लेभे मनोरथान्सर्वान्पथि यान्स चकार ह ॥ १ ॥ किमलभ्यं भगवति प्रसन्ने श्रीनिकेतने ॥ तथाऽपि तत्परा राजन्न हि वाञ्छन्ति किंचन ॥ २ ॥ सायंतनाशनं कृत्वा भगवान्देवकीसुतः ॥ सुहृत्सु वृत्तं कंसस्य पप्रच्छान्यच्चिकीर्षितम् ॥ ३ ॥**

श्रमको त्यागदिया ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां अक्रूरागमनं नामाष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ दोहा—उनतालिसमें नन्दसुत, मथुरा कियो पयान। यमुनामें अक्रूरने, लखो भवन भगवान् ॥ ३९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! शय्याके ऊपर आनन्दपूर्वक विराजमान श्रीकृष्ण बलदेवसे बडा सत्कार पाय, अक्रूरजीने मार्गमें जो जो मनोरथ किये थे सो सो सब पूर्ण हुए ॥ १ ॥ क्योंकि छःप्रकारके ऐश्वर्ययुक्त परिपूर्ण शोभाके स्थान भगवान् श्रीकृष्णही जब प्रसन्न होगये तब किस वस्तुकी प्राप्ति न हुई ? हे राजा परीक्षित ! कृष्णपरायण भक्त किसी वस्तुकी चाहना नहीं करते ॥ २ ॥ इसके उपरान्त देवकीनंदन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र संध्यासमयका भोजन कर अपने यादवोंसे

जैसा कंसका वर्त्ताव है, सो अक्रूरजीसे पूछने लगे ? और जो कुछ करनेका विचार है, उसको भी पूँछा ॥३॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे सौम्य ! भला तुम्हारा आगमन कुशल क्षेमसे तो हुआ है? तुम्हारा कल्याण ! जातिके बंधु बांधव तो सुखसे और आरोग्य हैं ? किसीको कुछ दुःखतो नहीं है ? ॥४॥ हे अक्रूरजी ! मामा कंस तो हमारे कुलका रोग बढ़ा है, फिर अपने बंधु बांधव और प्रजाकी क्या कुशल पूछें ? ॥ ५ ॥ देखो हमारे निरपराध माता पिताको अत्यन्त कष्ट हुआ, हमारे लिये उनके पुत्र मारेगये और हमारेही लिये वह बन्दीहुये ॥६॥ हे साधु ! बहुत दिनोंसे तुम्हारे दर्शनोंकी अभि

**श्रीभगवानुवाच ॥ तात सौम्यागतः कच्चित्स्वागतं भद्रमस्तु वः ॥ अपि स्वज्ञातिबंधूनामनमीवमनामयम् ॥ ४ ॥ किं नु नः कुशलं पृच्छे एधमाने कुलामये ॥ कंसे मातुलनाम्न्यंग स्वानां नस्तत्प्रजासु च ॥५॥ अहो अस्मदभूद् भूरि पित्रो र्वृजिनमार्ययोः ॥ यद्धेतोः पुत्रमरणं यद्धेतोर्बंधनं तयोः ॥ ६ ॥ दिष्ट्याऽद्य दर्शनं स्वानां मह्यं वः सौम्य कांक्षितम् ॥ संजातं वर्ण्यतां तात तवागमनकारणम् ॥ ७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ पृष्टो भगवता सर्वं वर्णयामास माधवः ॥ वैरानुबंधं यदुषु वसुदेववधोद्यमम् ॥ ८ ॥ यत्संदेशो यदर्थं वा दूतः संप्रेषितः स्वयम् ॥ यदुक्तं नारदेनास्य स्वजन्मानकदुंदुभेः ॥ ॥ ९ ॥ श्रुत्वाऽक्रूरवचः कृष्णो बलश्च परवीरहा ॥ प्रहस्य नंदं पितरं राज्ञाऽऽदिष्टं विजज्ञतुः ॥ १० ॥**

लाषा लगरही थी सो आपने आनकर हमको दर्शन दिया, यह बड़ाही अनुग्रह किया, अब यह बताइये कि, आपका आना कैसे हुआ ? ॥ ७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके इसप्रकार पूँछनेपर महात्मा अक्रूरजीने सब वृत्तान्त वर्णन कर दिया कि, कंस यादवोंसे शत्रुभाव रखता है और वसुदेवजीके मारनेका भी उद्योग उसने कियाथा ॥ ८ ॥ और जो संदेशा लायेथे, व जिसलिये स्वयं उनको दूत बनाकर भेजा था और देवर्षि नारदजीने जो कहा था कि, श्रीकृष्ण वसुदेवके पुत्र हैं ! सो सब कह सुनाया ❋ ॥९॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बड़े २ शत्रुओंको

❋ शंका–व्रजमें नन्दादिकोंने अक्रूरसे बूझा कि, आप किस कामके लिये व्रजमें आये हो ? तब अक्रूरने कृष्णचन्द्रसे कहा कि आपको और बलदेवजीको मारनेके लिये यज्ञ देखनेके बहानेसे कंसने बुलाया है, ऐसा कहा तब स्वामीका विश्वासघातकपनका पाप अक्रूरको लगेगा क्योंकि वह बात गुप्त करके कंसने अक्रूरका विश्वास मानके कही थी कि, अक्रूर किसीसे नहीं कहेगा और जो कंस सरीखे कपट करके कहैं कि, महाराज आपका मामा है और कंस राजा भी है, सो यज्ञका कौतुक देखनेको बुलाया है, तब भगवान्की ओर कपटका पाप भोगैंगे ॥

पराजय करनेवाले बलरामजीने महात्मा अक्रूरजीका वचन श्रवणकर कुछेक मुसकातेहुए नन्दजीसे राजा कंसका संदेशा कहा ॥१०॥ यह सुनतेही उन्होंने गोपलोगोंको आज्ञा दी कि, दही दूध संग लेके हमारे साथ आनेकेवास्ते गाड़ियें जोडो ॥ ११ ॥ कल मथुराको चलकर राजा कंसको गोरस देंगे और बड़ा भारी उत्सव देखेंगे, देखो ! यह सब देशवासी जाते हैं, इस प्रकार नंदजीने गोकुलमें ढंढोरा पिटवा दिया ॥१२॥ इसके उप

गोपान्समादिशत्सोऽपि गृह्यतां सर्वगोरसः ॥ उपायनानि गृह्णीध्वं युज्यन्तां शकटानि च ॥११॥ यास्यामः श्वो मधुपुरीं दास्यामो नृपते रसान् ॥ द्रक्ष्यामः सुमहत्पर्व यांति जानपदाः किल ॥ एवमाघोषयत्क्षत्रा नन्दगोपः स्वगोकुले ॥ १२ ॥ गोप्यस्तास्तदुपश्रुत्य बभूवुर्व्यथिता भृशम् ॥ रामकृष्णौ पुरीं नेतुमक्रूरं व्रजमागतम् ॥ १३ ॥ काश्चित्तत्कृतहृत्तापश्वासम्लानमुखश्रियः ॥ स्रंसद्दुकूलवलयकेशग्रन्थ्यश्च काश्चन ॥ १४ ॥ अन्याश्च तदनुध्याननिवृत्ताशेषवृत्तयः ॥ नाभ्यजानन्निमं लोकमात्मलोकं गता इव ॥ १५ ॥

रान्त संपूर्ण गोपियें जिस समय अपने जीवन श्रीकृष्ण बलरामको मथुराको लेजानेको व्रजमें अक्रूर आयेहैं, यह बात सुनकर अत्यन्त दुःखी हुईं॥१३॥ बहुत गोपियोंकी तो यह दशा हुई कि, उसके सुननेसे जो हृदयमें ताप हुआ उससे गोपियोंके मुख कुम्हलागये और वस्त्र, चूरी, कंकण, केशोंकी ग्रंथि यह सब शिथिल होगईं ॥१४॥ और बहुत स्त्रियोंकी यह दुर्दशा हुई कि, श्रीकृष्णचन्द्रके ध्यानसे सब इन्द्रियोंकी वृत्तियें जाती रहीं, व मुक्त

उत्तर–जब श्रीकृष्णने अक्रूरसे बूझा कि, आपका आना व्रजमें कैसे हुआ? तब अक्रूरने अपने मनमें बडा दुःख माना कैसा दुःख माना? जैसे एक लकडी दोनों ओरसे जलती हो उस लकडीको कोई पुरुष हाथसे नहीं छूसक्ता, क्योंकि जो उस लकडीको पकडता है तो दोनों हाथ जलते हैं और हाथोंके बचानेका उपाय करता है तो लकडी हाथसे जाती है, ऐसेही अक्रूर होगये, कंसका पक्ष करते हैं तो भगवान्का द्रोही होना पडता है और भगवान्का पक्ष करते हैं तो कंसका द्रोही होना पडता है, तब प्राण त्यागनेका विचार किया फिर श्रीकृष्णभगवान्का ध्यान किया, उस ध्यानमें श्रीकृष्णचन्द्रने अक्रूरको आज्ञा दी कि, तुम क्यों इतना कष्ट सहते हो, कंसका कपट हो सो आप प्रगट मत करो, हमारी ओरसे कपटमें तुमको कुछ दोष नहीं होगा, फिर भगवान्ने कहा हमारी ओरसे कपटकी त्रास त्याग दो, क्योंकि हम सब संसारका कर्म जानते हैं, मनुष्योंकी नाईं हम नहीं हैं, इसप्रकार भगवान्की आज्ञा पाकर अक्रूरने कंसके कपटरूप वचन कृष्णसे कहे. भगवान् तो सब जानतेही हैं, फिर क्यों गुप्त रखकर दोषका भागी बनूं, इसलिये कह दिया कि, तुम दोनों जनोंको यज्ञ देखनेके लिये कंसने बुलाया है ॥

होनेपर जैसे देहका भान जाता रहता वैसेही देहका भान भूलगईं ॥ १५ ॥ बहुतसी गोपियें स्नेहसे मुसकाय हृदयको आनन्ददायक चित्रविचित्र बोलनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके वचनोंका स्मरण कर मोहित होगईं ॥ १६ ॥ बहुतसी मुक्तिके देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी मनोहर चलन स्नेह भरी चितवन शोककी दूर करनेवाली बोलन इत्यादि चेष्टा और बड़े बड़े चरित्रोंको स्मरण करनेलगीं ॥ १७ ॥ यह अवश्यही जायँगे इस भयसे विरहमें कातर आँसू बहाती भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये हजारों गोपियोंके झुण्डके झुण्ड मिलकर संपूर्ण परस्पर यह कहने लगीं ॥१८॥ गोपियें कहने लगीं कि, हे विधाता ! तुझे कुछ भी दया नहीं है, क्योंकि जीवोंका परस्पर मिलाप व प्रेम बँधाय उनके पूरे सुख न भोगनेपर

स्मरन्त्यश्चापराः शौरेरनुरागस्मितेरिताः ॥ हृदिस्पृशश्चित्रपदा गिरः संमुमुहुः स्त्रियः ॥१६॥ गतिं सुललितां चेष्टां स्निग्धहासावलोकनम् ॥ शोकापहानि नर्माणि प्रोद्दामचरितानि च ॥ १७ ॥ चिन्तयन्त्यो मुकुन्दस्य लीला विरहकातराः ॥ समेताः संघशः प्रोचुरश्रुमुख्योऽच्युताशयाः ॥१८॥ गोप्य ऊचुः ॥ अहो विधातस्तव न क्वचिद्दया संयोज्य मैत्र्या प्रणयेन देहिनः ॥ तांश्चाकृतार्थान्वियुनंक्ष्यपार्थकं विक्रीडितं तेऽर्भकचेष्टितं यथा ॥ १९ ॥ यस्त्वं प्रदर्श्यासितकुन्तलावृतं मुकुन्दवक्त्रं सुकपोलमुन्नसम् ॥ शोकापनोदस्मितलेशसुन्दरं करोषि पारोक्ष्यमसाधु ते कृतम् ॥२०॥ क्रूरस्त्वमक्रूरसमाख्यया स्म नश्चक्षुर्हि दत्तं हरसे बताज्ञवत् ॥ येनैकदेशेऽखिलसर्गसौष्ठवं त्वदीयमद्राक्ष्म वयं मधुद्विषः ॥ २१ ॥

भी वृथा वियोग करदेताहै इसीसे तेरी क्रीड़ा बालकोंके समान है अर्थात् तू मूर्ख है ॥ १९ ॥ जो तू श्याम अलकोंसे आच्छादित सुन्दर कपोल ऊंची नासिकावाला शोच मिटानेवाले मंदहास्यके लेशमात्रसे भी शोभायमान श्रीकृष्णचन्द्रके मुखका एकवार दर्शन कराय पीछे छिपा लेता है हमने तेरा क्या अपराध किया है ? ॥२०॥ दान करके लेता है इसलिये तू बड़ा कठोर है ( अक्रूर लिये जाता है मैं तो नहीं लिये जाता यदि विधाता यह कहै तो इसके उत्तरमें गोपियें कहती हैं कि, ) अरे विधाता ! निर्दयी अक्रूर नाम धरकर तूही आया है सो अपने दियेहुए कृष्णरूप नेत्र अज्ञानीकी समान हरके लिये जाता है जिस तेरी दी हुई आँखसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके एक एक अंगमें तेरी संपूर्ण सृष्टिकी सुन्दरता

हम देखती हैं ॥ २१ ॥ अरे ! रे !! क्षणभंग स्नेहवाले नंदके पुत्रकी मुसकानसे मोहित हुईं घरमें बंधु और पुत्र पतियोंको छोड़ हम साक्षात् उनकी दासी हुईं परन्तु बड़े आश्चर्यकी बात है, वह हमारी ओरको दृष्टि उठाकर देखता भी नहीं। जान पड़ता है कि,उसे नित्य प्रति नये नये प्यारे लगते हैं ॥ २२ ॥ मथुराकी स्त्रियोंको इस रातका सबेरा अच्छा होगा, क्योंकि उनके मनोरथ निश्चय सच्चे होंगे। देखो जो स्त्रियें मथुरामें पधारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका मुख, कि, जो कटाक्षसे वृद्धिंगत और मुसकानरूप जिसमें रस ऐसे सुन्दर रसका पान करेंगी ॥ २३ ॥ हे बालाओ ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र यद्यपि माता पिता आदिके पराधीन हैं और धीर हैं परन्तु तो भी उन स्त्रियोंके मदके समान मीठे भाषणोंसे इनका चित्त

न नन्दसूनुः क्षणभंगसौहृदः समीक्षते नः स्वकृतातुरा बत ॥ विहाय गेहान्स्वजनान्सुतान्पतींस्तद्दास्यमद्धोपगता नवप्रियः ॥२२॥ सुखं प्रभाता रजनीयमाशिषः सत्या बभूवुः पुरयोषितां ध्रुवम् ॥ याः सम्प्रविष्टस्य मुखं व्रजस्पतेः पास्यन्त्यपांगोत्कलितस्मितासवम् ॥ २३ ॥ तासां मुकुन्दो मधुमंजुभाषितैर्गृहीतचित्तः परवान्मनस्व्यपि ॥ कथं पुनर्नः प्रतियास्यतेऽबला ग्राम्याः सलज्जस्मितविभ्रमैर्भ्रमन् ॥२४॥ अद्य ध्रुवं तत्र दृशो भविष्यते दाशार्हभोजांधकवृष्णिसात्वताम् ॥ महोत्सवः श्रीरमणं गुणास्पदं द्रक्ष्यंति ये चाध्वनि देवकीसुतम् ॥ २५ ॥ मैतद्विधस्याकरुणस्य नाम भूदक्रूर इत्येतदतीव दारुणः ॥ योसावनाश्वास्य सुदुःखितं जनं प्रियात्प्रियं नेष्यति पारमध्वनः ॥ २६ ॥ अनार्द्रधीरेष समास्थितो रथं तमन्वमी च त्वरयन्ति दुर्मदाः ॥ गोपा अनोभिः स्थविरैरुपेक्षितं दैवं च नोऽद्य प्रतिकूलमीहते ॥ २७ ॥

हरण होजायगा, व उन स्त्रियोंके लजीले मंदहास्य व विलासोंसे भ्रम जायँगे इसलिये जो अपने गाँवकी रहनेवाली हैं उनके निकट पीछे किस प्रकार आवैंगे ॥ २४ ॥ आज तो मथुरामें दाशार्हवंशी, भोजवंशी, यादवोंकी आँखोंको निश्चय आनन्द होगा, क्योंकि लक्ष्मीके संग रमण करने वाले संपूर्ण गुणयुक्त देवकीनंदन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको जो पुरुष मार्गमें देखेंगे उनके नेत्रोंको निश्चयही बड़ा आनन्द होगा ॥ २५ ॥ ऐसे क्रूर कर्म करनेवाले निर्दयीका अक्रूरनाम किसने रक्खा है, जो यह निर्दयी बहुत दुःखित हमारे विना पूँछे प्राणोंसे प्यारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको हमारी आँखोंसे दूर लियेजाता है ॥ २६ ॥ देखो ! यह कठोरबुद्धि कृष्ण रथमें जाबैठे तिसपर यह अभागे ग्वाल गाड़ीको

शीघ्रही हाँकनेकी चेष्टा करते हैं ऐसी अनीतिको होताहुआ देखकर कोई बडा बूढ़ा भी मने नहीं करता इससमय किसी गोपके विघ्न होजाता तो बुरा शकुन विचारकर श्रीकृष्ण नहीं जाते; हाय ! हाय ! ! आज दैवही हमारे प्रतिकूल चेष्टा करताहै ॥ २७ ॥ फिर गोपियें बोलीं कि, सखी ! हम सब चलकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मने करेंगी और उनके रथके आगे जाय, आडी पडकर कहेंगी कि, यदि आप जातेही हैं तो हमारी छातीपर रथका पहिया उतारकर चले जाओ और हमारे कुलके बड़े बूढे भी क्या करेंगे, क्योंकि जो आधेक्षणको भी नहीं छूट सक्ते, उन्हीं मुकुन्दका वियोगकर दैवने हमारे चित्त दीन कर दिये हैं ॥२८॥ हे गोपियो ! और देखो सखी ! उन्हीं कृष्णकी स्नेहभरी मनोहर मुसकान मनोहर लीलापूर्वक चितवन आलिंगनसे रासकी सभामें अत्यन्त बड़ी रात्रियें एक क्षणके समान बीत गईं थीं, अब विना श्रीकृष्णचन्द्र

**निवारयामः समुपेत्य माधवं किं नोऽकरिष्यन्कुलवृद्धबान्धवाः ॥ मुकुंदसंगान्निमिषार्धदुस्त्यजाद्दैवेन विध्वंसितदीनचेतसाम् ॥ २८ ॥ यस्यानुरागललितस्मितवल्गुमंत्रलीलावलोकपरिरंभणरासगोष्ठ्याम् ॥ नीताः स्म नः क्षणमिव क्षणदा विना तं गोप्यः कथं न्वतितरेम तमो दुरंतम् ॥२९॥ योऽह्नः क्षये व्रजमनंतसखः परीतो गोपैर्विशन्खुररजश्छुरितालकस्रक् ॥ वेणुं क्वणन्स्मितकटाक्षनिरीक्षणेन चित्तं क्षिणोत्यमुमृते नु कथं भवेम ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं ब्रुवाणा विरहातुरा भृशं व्रजस्त्रियः कृष्णविषक्तमानसाः ॥ विसृज्य लज्जां रुरुदुः स्म सुस्वरं गोविंद दामोदर माधवेति ॥ ॥ ३१ ॥ स्त्रीणामेवं रुदंतीनामुदिते सवितर्यथ ॥ अक्रूरश्चोदयामास कृतमैत्रादिको रथम् ॥ ३२ ॥**

आनंदकंदके विरहरूपी दुःखके समुद्रको कैसे तरेंगी ? ॥ २९ ॥ संध्यासमय बलदेवजीके संग ग्वालबालोंसे वेष्टित हो बाँसुरी बजाते जिनके बाल और माला गायोंके खुरोंकी धूरिसे परिपूर्ण रहते थे, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र ब्रजमें आनेके समय कुछेक हँसते हुए कटाक्ष सहित दृष्टिसे हमारे चित्तको हरलेतेथे उन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके विना अब हम किसप्रकार जीवन धारण करेंगी ? ॥३०॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित्! इसप्रकार अत्यन्त विरहमें व्याकुल भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये, गोपियें लज्जा त्याग हे गोविन्द ! हे दामोदर ! हे माधव ! इसभाँति पुकार पुकारकर रोनेलगीं ॥३१॥ हे राजन् ! इसप्रकार गोपियें विलाप कर रहीं थीं कि, इतनेहीमें श्रीसूर्यनारायण उदित होगये, इसके उपरान्त महात्मा

अक्रूरजीने संध्योपासनकर रथ हाँका तब गोपियें हाहाकारकर रोतीहुई कहनेलगीं॥ ३२ ॥ केशवमूर्तिके वियोगमें यशोदा व गोपियें इसप्रकार व्याकुल हो हाहाकर करनेलगीं, इसके उपरान्त नंदादिक संपूर्ण व्रजवासी ग्वालबाल दूध, दही, माखनसे भरे कलशोंको ले गाडियोंमें बैठकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके संग चले ॥३३॥ और श्रीकृष्णमें आसक्त मन गोपियें श्रीकृष्णके पीछे जाय कदाचित् श्रीकृष्ण लौट आवें, इस प्रकार पैंडा देखनेलगीं ॥ ३४ ॥ यादवश्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने चलनेके समय उन गोपियोंको व्याकुल देख "शीघ्रही आऊंगा" ऐसे प्रेम सहित वचन दूतसे कहलाकर शान्त किया ॥ ३५ ॥ हे परीक्षित् ! जहाँतक रथकी ध्वजा देखी, तहाँतक तो रथकी धूल उडती देखी और तब तक गोपियें

गोपास्तमन्वसज्जंत नंदाद्याः शकटैस्ततः ॥ आदायोपायनं भूरि कुंभान्गोरससंभृतान् ॥ ३३ ॥ गोप्यश्च दयितं कृष्ण मनुव्रज्यानुरंजिताः ॥ प्रत्यादेशं भगवता कांक्षंत्यश्चावतस्थिरे ॥ ३४ ॥ तास्तथा तप्यतीर्वीक्ष्य स्वप्रस्थाने यदूत्तमः ॥ सांत्वयामास सप्रेमैरायास्य इति दौत्यकैः ॥ ३५ ॥ यावदालक्ष्यते केतुर्यावद्रेणू रथस्य च ॥ अनुप्रस्थापितात्मानो लेख्यानीवोपतस्थिरे ॥३६॥ ता निराशा निववृतुर्गोविंदविनिवर्तने ॥ विशोका अहनी निन्युर्गायंत्यः प्रियचेष्टितम् ॥३७॥ भगवानपि संप्राप्तो रामाक्रूरयुतो नृप ॥ रथेन वायुवेगेन कालिंदीमघनाशिनीम् ॥ ३८ ॥ तत्रोपस्पृश्य पानीयं पीत्वा मृष्टं मणिप्रभम् ॥ वृक्षखंडमुपव्रज्य सरामो रथमाविशत् ॥ ३९ ॥ अक्रूरस्तावुपामंत्र्य निवेश्य च रथोपरि ॥ कालिंद्या ह्रदमागत्य स्नानं विधिवदाचरत् ॥ ४० ॥

भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाये चित्रकी नाईं लिखीसी खड़ीरहीं ॥ ३६ ॥ परन्तु जब जाना कि, अब मुरलीमनोहर नहीं आवेंगे, तब वह गोपियें अत्यन्त व्याकुल हो लौटीं और शोक प्रकाशकर काल बिताने लगीं ॥ ३७ ॥ पवनकी तुल्य वेगवाले रथमें बैठ बलदेव अक्रूर सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र, संपूर्ण पापोंके नाश करनेवाली यमुनाके निकट पहुँचे ॥ ३८ ॥ वहाँ पहुँच हाथ पांव धो आचमन कर, निर्मल मीठा जल पी, फिर बगीचेमें आनकर बलरामसहित रथमें बैठगये ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त महात्मा अक्रूरभी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तथा बलरामजीको

रथमें बैठाल और उनसे आज्ञा माँग कालिंदीमें विधिपूर्वक स्नान करनेलगे ॥ ४० ॥ और जलमें गोता मारकर गायत्रीका जप करते २ महात्मा अक्रूरजीने कृष्ण बलदेवको देखा ॥ ४१ ॥ फिर अक्रूरजीको भ्रम हुआ कि, रामकृष्णको तो मैं रथमें बैठालकर आया था, सो यहाँ कैसे आये ? कदाचित् रथमेंसे उतर तो न आये हों, इसलिये निकलकर देखूं, इस प्रकार विचार करने लगे ॥ ४२॥ फिर अक्रूरजीने निकलकर देखा कि, पहलेके समान कृष्ण बलदेव रथमें विराजमान हैं, उससमय अक्रूरजी महाविस्मयको प्राप्त होकर कहने लगे कि, जलके भीतर जो मुझे दर्शन हुवा सो मिथ्या है, इस प्रकार बुद्धिसे निश्चयकर फिर गोता मारा, तो सिद्ध, चारण, गन्धर्व, देवता, नर्त्तक, स्तुति कर रहेहैं और भगवान् शेषजी विराजमान

**निमज्ज्य तस्मिन्सलिले जपन्ब्रह्म सनातनम् ॥ तावेव ददृशेऽक्रूरो रामकृष्णौ समन्वितौ ॥ ४१ ॥ तौ रथस्थौ कथमिह सुतावानकदुंदुभेः ॥ तर्हि स्वित्स्यंदने न स्त इत्युन्मज्ज्य व्यचष्ट सः ॥४२ ॥ तत्रापि च यथापूर्वमासीनौ पुनरेव सः ॥ न्यमज्जद्दर्शनं यन्मे मृषा किं सलिले तयोः ॥४३॥ भूयस्तत्रापि सोऽद्राक्षीत्स्तूयमानमहीश्वरम् ॥ सिद्धचारणगंधर्वैरसुरैर्नतकंधरैः ॥४४॥ सहस्रशिरसं देवं सहस्रफणमौलिनम् ॥ नीलांबरं बिसश्वेतं शृंगैः श्वेतमिव स्थितम् ॥ ४५ ॥ तस्योत्संगे घनश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ पुरुषं चतुर्भुजं शांतं पद्मपत्रारुणेक्षणम् ॥ ४६ ॥ प्रसन्नचारुवदनं चारुहासनिरीक्षणम् ॥ सुभ्रून्नसं चारुकर्णं सुकपोलारुणाधरम् ॥ ४७॥ प्रलंबपीवरभुजं तुंगांसोरःस्थलश्रियम् ॥ कंबुकण्ठं निम्ननाभिं वलिमत्पल्लवोदरम् ॥४८॥ बृहत्कटितटश्रोणिकरभोरुद्वयान्वितम् ॥ चारुजानुयुगं चारुजंघायुगलसंयुतम् ॥४९॥**

हैं ऐसा देखा ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ जिनके सहस्रशिर मुकुटोंसहित सहस्रही फण, नीले वस्त्र धारण किये कमलनाली तुल्य श्वेतवर्ण कैलासके समान प्रकाशमान शेषजीको देखा ॥ ४५ ॥ शेषजीके ऊपर कुण्डलसे विराजमान श्याम और पीतवस्त्रोंको धारण किये चार भुजा शांतस्वरूप पुरुष कमलके पत्तोंके समान अरुण नेत्र ॥ ४६॥ सुन्दर प्रसन्न मुख सुन्दर हास्यभरी चितवन, सुन्दर भ्रुकुटी और शोभायमान नासिका, सुंदर कर्ण सुन्दर कपोल और अरुण ओष्ठ ॥ ४७ ॥ लम्बी मोटी भुजा, विशाल हृदयमें लक्ष्मी विराजमान, गोल शंखसी ग्रीवा, तीन बलि जिसमें पडरहीं शोभायमान जिनकी नाभि पीपलके पत्तेके समान चिकना उदर ॥ ४८ ॥ पतली कमर और बृहत् श्रोणीसे शोभायमान दोनों जंघा ॥ ४९ ॥

लम्बायमान दोनों गुल्फ, लाल नखोंके समूहकी कांतिसे वेष्टित, कोमल अंगुली; सुन्दर चरणकमल ॥ ५० ॥ बहुत मोलके मणियोंसे जटित किरीट, कडे, बाजूबन्द और कमर कर्धनी, यज्ञोपवीत, मोतियोंके हार, चरणोंमें नूपुर तथा कानोंमें कुण्डल जो पहर रहे हैं, उनसे अत्यन्तही प्रकाशमान हैं ॥ ५१ ॥ कमल और शंख, चक्र, गदाको धारण किये भृगुलताका चिह्न जिनकी छातीमें प्रकाशमान, कौस्तुभमणिकी जिनके धुकधुकी ॥ ५२ ॥ सुनंद नंद जिनमें मुखिया ऐसे पार्षद, सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार और ब्रह्मा महादेवादि देवता मरीच्यादि जो ब्राह्मण, प्रह्लाद, नारद, वसु जिनमें मुख्य इसप्रकार उत्तम भक्त अलग अलग भावसे उनकी स्तुति कररहे हैं ॥५३॥५४॥ और श्री, पुष्टि, वाणी, कान्ति, कीर्ति,

तुङ्गगुल्फारुणनखव्रातदीधितिभिर्वृतम् ॥ नवांगुल्यंगुष्ठदलैर्विलसत्पादपंकजम् ॥ ५० ॥ सुमहार्हमणिव्रातकिरीटकटकांगदैः ॥ कटिसूत्रब्रह्मसूत्रहारनूपुरकुण्डलैः ॥ ५१ ॥ भ्राजमानं पद्मकरं शंखचक्रगदाधरम् ॥ श्रीवत्सवक्षसं भ्राजत्कौस्तुभं वनमालिनम् ॥ ६२ ॥ सुनंदनंदप्रमुखैः पार्षदैः सनकादिभिः ॥ सुरेशैर्ब्रह्मरुद्राद्यैर्नवभिश्च द्विजोत्तमैः ॥ ५३ ॥ प्रह्लादनारदवसुप्रमुखैर्भागवतोत्तमैः ॥ स्तूयमानं पृथग्भावैर्वचोभिरमलात्मभिः ॥५४॥ श्रिया पुष्ट्या गिरा कांत्या कीर्त्या तुष्ट्येलयोर्जया ॥ विद्ययाऽविद्यया शक्त्या मायया च निषेवितम् ॥५५॥ विलोक्य सुभृशं प्रीतो भक्त्या परमया युतः ॥ हृष्यत्तनूरुहो भावपरिक्लिन्नात्मलोचनः ॥ ५६ ॥ गिरा गद्गदयाऽस्तौषीत्सत्त्वमालंब्य सात्त्वतः ॥ प्रणम्य मूर्ध्नावहितः कृतांजलिपुटः शनैः ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्भाग० म० द० पूर्वार्धेऽक्रूरप्रतियानं नामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

तुष्टि, इला, ऊर्जा, विद्या, अविद्या, शक्ति, माया जिनका निरंतर सेवन करती हैं ॥ ५५ ॥ ऐसे परिपूर्ण रूप साक्षात् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन कर अत्यन्त प्रसन्न हो, परमभक्तिको प्राप्त हो, देहमें रोमांच होगये और भक्तिके कारण नेत्रोंमें आँसू भरि आये, ऐसे महात्मा अक्रूरजी मस्तक नवाय प्रमाण कर, सावधान हो, हाथ जोड, धीरेसे सत्त्वगुणका आश्रय ले गद्गदवाणीसे उनकी स्तुति करने लगे ॥ ५६ ॥ ५७ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे भाषाटीकायां अक्रूरप्रतियानं नामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

दोहा–चालिसमें अक्रूरने, लख हरि चरित अपार । सगुण निगुणकी भक्तिसे, बिनवत वारम्बार ॥ ४० ॥ अक्रूरजी बोले कि, हे कृष्ण ! संपूर्ण
कारणोंके कारण नारायण आदिपुरुष अविनाशी जिनकी नाभिमें उत्पन्न हुए कमलसे ब्रह्मा हुए और उस ब्रह्मासे यह लोक उत्पन्न हुआ, तुमको मैं
नमस्कार करताहूं ॥१॥ पृथ्वी, जल, अग्नि, पवन, आकाश, अहंकार, महत्तत्त्व, पुरुष, मन, इन्द्रिय, समस्त इन्द्रियोंके लिये विषयसे संपूर्ण देवता
यह जो जगतके कारण हैं सो तुम्हारेही अंगसे हुये हैं ॥२॥ ब्रह्मासे आदि लेकर जड जो सम्पूर्ण तत्त्व हैं, सो अपने स्वरूपको नहीं जानते और जीव हैं

अक्रूर उवाच ॥ नतोऽस्म्यहं त्वाखिलहेतुहेतुं नारायणं पूरुषमाद्यमव्ययम् ॥ यन्नाभिजातादरविंदकोशाद्ब्रह्माऽऽवि
रासीद्यत एष लोकः ॥ १ ॥ भूस्तोयमग्निः पवनः खमादिर्महानजादिर्मन इन्द्रियणि ॥ सर्वेन्द्रियार्था विबुधाश्च सर्वे ये
हेतवस्ते जगतोंगभूताः ॥ २ ॥ नैते स्वरूपं विदुरात्मनस्ते ह्यजादयोऽनात्मतया गृहीताः ॥ अजोऽनुबद्धः स गुणैरजाया
गुणात्परं वेद न ते स्वरूपम् ॥ ३ ॥ त्वां योगिनो यजंत्यद्धा महापुरुषमीश्वरम् ॥ साध्यात्मं साधिभूतं च साधिदैवं
च साधवः ॥ ४ ॥ त्रय्या च विद्यया केचित्त्वां वै वैतानिका द्विजाः ॥ यजंते विततैर्यज्ञैर्नानारूपामराख्यया ॥ ५ ॥
एकेत्वाऽखिलकर्माणि संन्यस्योपशमं गताः ॥ ज्ञानीनो ज्ञानयज्ञेन यजंति ज्ञानविग्रहम् ॥ ६ ॥

सो तत्त्वोंको जानते हैं, अपने स्वरूपको नहीं जानते, मायाके गुणोंसे बँधेहुए जीव गुणोंसे अलग तुम्हारे स्वरूपको नहींजानते ॥ ३ ॥ ब्रह्माके उपासक
महापुरुष ईश्वर तुम हो, तुम्हारी ही पूजा करते हैं और इन्द्रिय, पंचभूत, देवता, इनके साक्षी अन्तर्यामी तुम हो, इसीलिये तुम्हारी साधुलोग पूजा करते
हैं,॥४॥ और कोई एक कर्मोंमें निष्ठावाले, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेदसे यज्ञोंका विस्तार करके अनेक रूप देवताओंका नाम
लेलेकर पूजा करते हैं ॥ ५ ॥ और कोई कोई ज्ञानी पुरुष संपूर्ण कर्मोंको त्याग, समाधिमें आनकर ज्ञानरूप तुम्हारा पूजन करते हैं * ॥ ६ ॥

* शंका–योगमें बडे चतुर, ऐसे योगीजन सब संसारके सुखको त्यागकर जिस ब्रह्ममें मिल जाते हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र हैं, यह शंका हमको वारम्बार होतीहै ?
उत्तर–जिस ब्रह्मको मुमुक्षु लोग जाते हैं, उस ब्रह्मको योगीजन नहीं जासक्ते, वह ब्रह्म बडा कठिन है, परन्तु संसारमें अपने अपने इष्टको ब्रह्मके स्वरूपकी नाईं बडाई करके सब प्राणी वर्णन करते हैं,
इस लिये अक्रूरभी कृष्णको ब्रह्मस्वरूप करके वर्णन करते हैं ॥

और दूसरे पुरुष विष्णुकी दीक्षा लेकर नारदपंचरात्रमें कही पूजाकी विधिसे वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, इन भेदोंसे बहुत रूप और नारायण रूपसे एकरूप आपकीही पूजा करते हैं ॥ ७ ॥ और कोई कोई पुरुष शिवजीके कहे शैवमार्ग और पाशुपतमार्गसे शिवरूप तुमको हे भगवन्! अनेक प्रकारसे उपासना करते हैं ॥ ८ ॥ हे सर्वदेवतारूप! हे समर्थ! जो पुरुष और देवताओंके भक्त हैं और देवताओंमें उनके मन लग रहेहैं वह सबके ईश्वर तुम्हारीही पूजा करते हैं, क्योंकि आप सब देवताओंके रूप हैं ॥ ९ ॥ हे प्रभो! जैसे पर्वतोंसे निकली मेघके जलसे परिपूर्ण हो नदियें चारों ओरसे बह बहकर समुद्रमें जा मिलतीहैं उसीप्रकार सब देवताओंके मार्ग अन्तमें तुमहीमें आनकर मिलजाते हैं ॥ १० ॥ सत, रज, तम यह

**अन्ये च संस्कृतात्मानो विधिनाऽभिहितेन ते ॥ यजंति त्वन्मयास्त्वां वै बहुमूर्त्येकमूर्तिकम् ॥ ७ ॥ त्वामेवान्ये शिवोक्तेन मार्गेण शिवरूपिणम् ॥ बह्वाचार्यविभेदेन भगवन्समुपासते ॥ ८ ॥ सर्व एव यजंति त्वां सर्वदेवमयेश्वरम् ॥ येऽप्यन्यदेवताभक्ता यद्यप्यन्यधियः प्रभो ॥ ९ ॥ यथाऽद्रिप्रभवा नद्यः पर्जन्यापूरिताः प्रभो ॥ विशंति सर्वतः सिंधुं तद्वत्त्वां गतयोंततः ॥ १० ॥ सत्त्वं रजस्तम इति भवतः प्रकृतेर्गुणाः ॥ तेषु हि प्राकृताः प्रोता आब्रह्मस्थावरादयः ॥ ११ ॥ तुभ्यं नमस्तेऽस्त्वविषक्तदृष्टये सर्वात्मने सर्वधियां च साक्षिणे ॥ गुणप्रवाहोऽयमविद्यया कृतः प्रवर्तते देवनृतिर्यगात्मसु ॥ १२ ॥ अग्निर्मुखं तेऽवनिरंघ्रिरीक्षणं सूर्यो नभो नाभिरथो दिशः श्रुतिः ॥ द्यौः कं सुरेंद्रास्तव बाहवोऽर्णवाः कुक्षिर्मरुत्प्राणबलं प्रकल्पितम् ॥ १३ ॥ रोमाणि वृक्षौषधयः शिरोरुहा मेघाः परस्यास्थिनखानि तेऽद्रयः ॥ निमेषणं रात्र्यहनी प्रजापतिर्मेंढ्रस्तु वृष्टिस्तव वीर्यमिष्यते ॥ १४ ॥**

तुम्हारी प्रकृतिके गुण हैं, इन गुणोंमें ब्रह्म आदि स्थावर तक सब जीव पोयेहुए हैं, वे गुण प्रकृतिमें और प्रकृति तुममें ॥ ११ ॥ संसारमें अलिप्तबुद्धि जिसके आत्मा सब प्राणियोंकी बुद्धिके साक्षी तुम हो, सो मैं आपको नमस्कार करता हूं आविद्यासे हुआ गुणका प्रभाववाला संसार देवता, मनुष्य, पशु, पक्षी इनकी देहमेंही प्रवृत्त होता है, इसलिये इनमें और आपमें बड़ा अन्तर है ॥ १२ ॥ अग्निमें तुम्हारा मुख है, पृथ्वी तुम्हारा चरण है, सूर्य नेत्र, आकाश नाभि, दिशा कान, स्वर्ग मस्तक, देवता भुजा और समुद्र कोंख है, पवन प्राणरूप तथा बलरूप कल्पना किया है ॥ १३ ॥ वृक्ष औषधि देहमें रोम, मेघ तुम्हारे केश, पर्वत तुम्हारे हाड और नख हैं, रात्रि दिन पलकोंका खोलना तथा बंद करना है, प्रजापति तुम्हारा मेढ्र है

और वर्षाको तुम्हारा वीर्य कहते हैं ॥ १४ ॥ तुम अविनाशी पुरुषमेंही लोकपालोंसहित लोक स्थित हैं और वह बहुत जीवोंसे व्याप्त हैं, छोटे कीडे चलते हैं, गूलरमें भुनगे उडते हैं उसीप्रकार मनकी वृत्तिसे जाननेमें आओ जो तुम हो तिनमें अनंत ब्रह्माण्ड फिरतेहैं ॥ १५ ॥ इस संसारमें लीला करनेके लिये आप जो जो रूप धारण करतेहो उनसे शोक दूरकर लोग आनन्दसे तुम्हारे यशको गातेहैं ॥ १६ ॥ सत्यव्रतको माया दिखानेके लिये मत्स्यरूप धरकर प्रलयके समुद्रमें विचरनेवाले तुम्हारे अर्थ नमस्कार है, मधुकैटभ दैत्यको मारनेके लिये हयग्रीवरूप धरनेवाले आपको नमस्कार है ॥ १७ ॥ मंदराचल पर्वतके धारण करनेवाले बड़े कच्छपरूप तुम्हारे अर्थ नमस्कार है । पृथ्वी लानेके

त्वय्यव्ययात्मन्पुरुषे प्रकल्पिता लोकाः सपाला बहुजीवसंकुलाः ॥ यथा जले संजिहते जलौकसोऽप्युदुंबरे वा मशका मनोमये ॥ १५ ॥ यानियानीह रूपाणि क्रीडनार्थं विभर्षि हि ॥ तैरामृष्टशुचो लोका मुदा गायंति ते यशः ॥ १६ ॥ नमः कारणमत्स्याय प्रलयाब्धिचराय च ॥ हयशीर्ष्णे नमस्तुभ्यं मधुकैटभमृत्यवे ॥ १७ ॥ अकूपाराय बृहते नमो मंदरधारिणे ॥ क्षित्युद्धारविहाराय नमः सूकरमूर्तये ॥ १८ ॥ नमस्तेऽद्भुतसिंहाय साधुलोकभयापह ॥ वामनाय नमस्तुभ्यं क्रांतत्रिभुवनाय च ॥ १९ ॥ नमो भृगूणां पतये दृप्तक्षत्रवनच्छिदे ॥ नमस्ते रघुवर्याय रावणांतकराय च ॥ २० ॥ नमस्ते वासुदेवाय नमः संकर्षणाय च ॥ प्रद्युम्नायाऽनिरुद्धाय सात्त्वतां पतये नमः ॥ २१ ॥ नमो बुद्धाय शुद्धाय दैत्यदानवमोहिने ॥ म्लेच्छप्रायक्षत्रहंत्रे नमस्ते कल्किरूपिणे ॥ २२ ॥

लिये वाराहरूप आपको नमस्कार है ॥ १८ ॥ साधुपुरुषोका भय दूर करनेवाले अद्भुत नृसिंहरूप धरनेवाले आपको नमस्कार है । वामनरूप होकर तीनों लोक नापनेवाले तुम्हें नमस्कार है ॥ १९ ॥ गर्वीले क्षत्रियरूप वनको काटनेवाले भृगुवंशियोके पति परशुराम तुमको नमस्कार है । रावणके मारनेवाले रघुवंशियोंमें श्रेष्ठ श्रीरामचन्द्ररूप आपको नमस्कार है ॥ २० ॥ वासुदेवरूप तुमको नमस्कार है, संकर्षणरूप तुमको नमस्कार है, प्रद्युम्न और अनिरुद्धरूप तुमको नमस्कार है, भक्तोंके पति तुमको नमस्कार है ॥ २१ ॥ दैत्य दानवोके मोहित करनेवाले शुद्धबुद्धरूप तुमको नमस्कार है । म्लेच्छ क्षत्रियोको मारनेवाले कल्कीरूप तुमको नमस्कार है ॥ २२ ॥

हे भगवन् ! यह जीव तुम्हारी मायासे मोहित हो अहंता ममतारूप दुराग्रहसे कर्ममार्गोंमें भ्रमण करता है ॥ २३ ॥ हे विभो ! मैंभी स्वप्नके समान आत्मा, पुत्र, घर, स्त्री, धन, भाई, बन्धु इत्यादिमें मूर्खतासे सत्यबुद्धि कर भ्रमण करताहूं ॥ २४ ॥ अनित्य आत्मा दुःखरूप है उनको नित्य आत्मा सुखरूप जानताहूं और सुखदुःखमें क्रीडा करनेवाला अज्ञानसे भरा मैं अपने प्रिय तुमको नहीं जानता ॥ २५ ॥ जैसे अज्ञानी पुरुष सिवारसों ढके जलको छोड सूर्यकी किरणोंसे बालू चमकते जलके लिये जातेहैं ॥ उसी प्रकार मायासे ढके तुमको त्याग देहादिकोंमें मेरा मन लगरहाहै ॥ २६ ॥ कृपणबुद्धि अर्थात् विषयोंमें बुद्धि लगनेसे काम्य कर्मसे क्षुभितहुए मनको रोकनेमें असमर्थ नहीं हूं परन्तु बलवान्



भगवञ्जीवलोकोऽयं मोहितस्तव मायया ॥ अहं ममेत्यसद्ग्राहो भ्राम्यते कर्मवर्त्मसु ॥ २३ ॥ अहं चात्मात्मजागारदारार्थस्वजनादिषु ॥ भ्रमामि स्वप्नकल्पेषु मूढः सत्यधिया विभो ॥ २४ ॥ अनित्यानात्मदुःखेषु विपर्ययमतिर्ह्यहम् ॥ द्वंद्वारामस्तमोविष्टो न जाने त्वाऽऽत्मनः प्रियम् ॥ २५ ॥ यथाऽबुधो जलं हित्वा प्रतिच्छन्नं तदुद्भवैः ॥ अभ्येति मृगतृष्णां वै तद्वत्त्वाऽहं पराङ्मुखः ॥ २६ ॥ नोत्सहेऽहं कृपणधीः कामकर्महतं मनः ॥ रोद्धुं प्रमाथिभिश्चाक्षैर्ह्रियमाणमितस्ततः ॥ २७ ॥ सोऽहं तवांघ्र्युपगतोऽस्म्यसतां दुरापं यच्चाप्यहं भवदनुग्रह ईश मन्ये ॥ पुंसो भवेद्यर्हि संसरणापवर्गस्त्वय्यब्जनाभ सदुपासनया मतिः स्यात् ॥ २८ ॥ नमो विज्ञानमात्राय सर्वप्रत्यक्षहेतवे ॥ पुरुषेशप्रधानाय ब्रह्मणेऽनंतशक्तये ॥ २९ ॥

इन्द्रियें मनको इधर उधर चलायमान कर देतीहैं ॥ २७ ॥ हे परमेश्वर ! हे पद्मनाभ ! विषयीपुरुषोंको दुर्लभ मैं आपके चरणारविन्दोंकी शरण आया हूं और तुम्हारी शरण आना, यह भी आपकेही अनुग्रहसे हुआहै ऐसे मानताहूं, क्योंकि जब पुरुषका संसार छूटनहार होताहै, तब हे कमलनाभ ! साधुओंकी सेवा करतेहैं उस सेवासे तुममें आनकर बुद्धि लगती है परन्तु तुम्हारी कृपा विना साधुओंकी सेवा भी नहीं बनती और तुममें बुद्धि भी नहीं लगसक्ती है ॥ २८ ॥ विज्ञानमूर्ति समस्त ज्ञानके कारण पुरुष, काल, माया इनरूप ब्रह्म तुम हो, इसलिये हे

अनन्तशक्ति ! मैं आपको नमस्कार करता हूं ॥ २९ ॥ हे समर्थ ! हे इन्द्रियोंके प्रेरनेवाले ! चित्तके अधिष्ठाता सब प्राणियोंके आश्रय ! तुमको मैं नमस्कार करताहूं तुम्हारी शरणमें प्राप्त हुए मेरी रक्षा करो ॥ ३० ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां अक्रूरस्तुति र्नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४० ॥ दोहा–इकतालिस अध्यायमें, मथुरा कियो प्रवेश । रजकवधो माली दियो, शुभ वरदान व्रजेश ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित ! इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने स्तुति करते हुए अक्रूरजीको जलके भीतर अपना स्वरूप दिखलाकर फिर जैसे नट अपने स्वांगको दिखलाकर समेट लेताहै, उसी प्रकार समेट लिया ॥ १ ॥ अक्रूरजी भी श्रीकृष्णचन्द्रको जलमेंसे अन्तर्धान हुआ देख

**नमस्ते वासुदेवाय सर्वभूतक्षयाय च ॥ हृषीकेश नमस्तुभ्यं प्रपन्नं पाहि मां प्रभो ॥ ३० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे अक्रूरस्तुतिर्नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स्तुवतस्तस्य भगवान्दर्शयित्वा जले वपुः ॥ भूयः समाहरत्कृष्णो नटो नाट्यमिवात्मनः ॥ १ ॥ सोपि चांतर्हितं वीक्ष्य जलादुन्मज्ज्य सत्वरः ॥ कृत्वा चावश्यकं सर्वं विस्मितो रथमागमत् ॥ २ ॥ तमपृच्छद्धृषीकेशः किं ते दृष्टमिवाद्भुतम् ॥ भूमौ वियति तोये वा तथा त्वां लक्षयामहे ॥ ३ ॥ अक्रूर उवाच ॥ अद्भुतानीह यावंति भूमौ वियति वा जले ॥ त्वयि विश्वात्मके तानि किं मेऽदृष्टं विपश्यतः ॥ ४ ॥ यत्राद्भुतानि सर्वाणि भूमौ वियति वा जले ॥ तं त्वाऽनुपश्यतो ब्रह्मन्किं मे दृष्टमिवाद्भुतम् ॥ ५ ॥**

अत्यन्त शीघ्रतासहित जलमेंसे निकल सम्पूर्ण सन्ध्योपासन कर आश्चर्य मान रथके निकट आये ॥२॥ इनको देखकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे अक्रूर ! पृथ्वीमें, जलमें, आकाशमें तुमने ऐसी आश्चर्य वस्तु क्या देखी है, क्योंकि तुम आश्चर्यरूप चकितसे दिखाई देतेहो॥३॥ तब अक्रूरजी बोले कि, इस संसारमें, पृथ्वीमें, जलमें, जितने आश्चर्य हैं वह सब आश्चर्य विश्वरूप आपमें विद्यमान हैं, सो तुम्हारा मैंने दर्शन किया॥४॥ जो तुममें सब आश्चर्य भरे हैं जब तुम्हारा दर्शन मैंने कर लिया फिर हे परमेश्वर ! पृथ्वी, आकाश और इस संसारमें क्या आश्चर्य देखना शेष रहगया? ॥५॥

ऐसे कह गांदिनीके पुत्र महात्मा अक्रूरजीने रथ हांका और तीसरेही पहरतक मथुरापुरीमें राम कृष्णको पहुँचादिया ॥ ६ ॥ हे राजन् ! मार्गोंमें ग्रामोंके मनुष्य जहाँ तहाँ इकट्ठे हो कृष्णबलदेवका दर्शन कर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनके रूपमेंसे अपनी दृष्टिके हटानेको भी समर्थ न हुए॥ ७ ॥ हे महाराज ! इसी बीचमें नन्दादिक समस्त व्रजवासी आगे आनकर मथुराके बागमें कृष्ण बलदेवके आनेका पैंड़ा देखनेलगे ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन व्रजवासियोके पास आय, नम्र हो कुछेक मुसकान सहित अक्रूरसे कहा कि ॥ ९ ॥ हे अक्रूर ! तुम आगे रथको लेजाय पुरीमें प्रवेश करो और अपने घर जाओ, हम यहां कुछ देर विश्राम लेकर मथुरापुरीको देखेंगे ॥ १० ॥ तब अक्रूरजी बोले

इत्युक्त्वा चोदयामास स्यंदनं गांदिनीसुतः ॥ मथुरामनयद्रामं कृष्णं चैव दिनात्यये ॥ ६ ॥ मार्गे ग्रामजना राजंस्तत्र तत्रोपसंगताः ॥ वसुदेवसुतौ वीक्ष्य प्रीता दृष्टिं न चाऽऽददुः ॥ ७ ॥ तावद्व्रजौकसस्तत्र नन्दगोपादयोऽग्रतः ॥ पुरोपवनमासाद्य प्रतीक्षंतोऽवतस्थिरे ॥ ८ ॥ तान्समेत्याह भगवानक्रूरं जगदीश्वरः ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिं प्रश्रितं प्रहसन्निव ॥ ९ ॥ भवान्प्रविशतामग्रे सहयानः पुरीं गृहम् ॥ वयं त्विहावमुच्याथ ततो द्रक्ष्यामहे पुरीम् ॥ १० ॥ अक्रूर उवाच ॥ नाहं भवद्भ्यां रहितः प्रवेक्ष्ये मथुरां प्रभो ॥ त्यक्तुं नार्हसि मां नाथ भक्तं ते भक्तवत्सल ॥ ११ ॥ आगच्छ याम गेहान्नः सनाथान्कुर्वधोक्षज ॥ सहाग्रजः सगोपालैः सुहृद्भिश्च सुहृत्तम ॥ १२ ॥ पुनीहि पादरजसा गृहान्नो गृहमेधिनाम् ॥ यच्छौचेनानुतृप्यंति पितरः साग्नयः सुराः ॥ १३ ॥ अवनिज्यांघ्रियुगलमासीच्छ्लोक्यो बलिर्महान् ॥ ऐश्वर्यमतुलं लेभे गतिं चैकांतिनां तु या ॥ १४ ॥

कि, हे प्रभो ! तुम बिन अकेला मैं मथुरा पुरीमें नहीं जाऊंगा, हे नाथ ! हे भक्तोंपर हित करनेवाले ! मैं तुम्हारा भक्त हूँ, इसलिये मुझे मत त्यागो ॥ ११ ॥ तुम आओ हम तुम घर चलैं, हे अधोक्षज ! हे सुहृदोत्तम ! आज अपने बड़े भाई बलदेवजी और ग्वालबालों सहित मेरे घर चलकर मुझे सनाथ करो ॥ १२ ॥ अपने चरणोंकी रजसे मुझ गृहस्थके घरको पवित्र करो और तुम्हारे चरणोंकी धोवनसेही मेरे पितृ, अग्नि, देवता, तृप्त होजायँगे ॥ १३ ॥ देखो ! तुम्हारे युगल चरण धोनेसे राजा बलिका कैसा पवित्र यश हुआ कि, जिससे अत्यन्त दुर्लभ ऐश्वर्यको प्राप्तहुआ

और अनन्य भक्तोंको जो गति मिलतीहै, वही गति उसने पाई ॥१४॥ हे भगवान्! तुम्हारे चरणारविन्दका धोवन जल गंगारूप होकर त्रिलोकीको पवित्र करता है उसी जलको शिवजीने अपने मस्तकपर धारण किया है और उसी जलके स्पर्शसे साठहजार सगरके पुत्र स्वर्गको चले गये॥१५॥ हे देवदेव! हे जगन्नाथ! तुम्हारी कथा श्रवण और गुणकथनसे भक्त पवित्र हो जाते हैं, ऐसे तुम पवित्र गुणयुक्त हो, सो हे नारायण! आपको नमस्कार है ॥१६॥ तब श्रीभगवान् बोले कि यादवोंसे द्रोह करनेवाले कंसको मार सुहृदोंका प्रिय करूंगा,इसके उपरान्त बडे भाई बलदेवजीको संग ले मैं तुम्हारे घर आऊंगा ॥१७॥ इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका वचन श्रवण कर अक्रूरजी विमन हो पुरीमें जाय कंससे "राम कृष्णको ले

**आपस्तेंऽघ्र्यवनेजन्यस्त्रींल्लोकाञ्छुचयोऽपुनन् ॥ शिरसाऽधत्त याः शर्वः स्वर्याताः सगरात्मजाः ॥ १५ ॥ देवदेव जगन्नाथ पुण्यश्रवणकीर्तन ॥ यदूत्तमोत्तमश्लोक नारायण नमोऽस्तु ते॥१६॥श्रीभगवानुवाच ॥ आयास्ये भवतो गेहमहमार्यसमन्वितः ॥ यदुचक्रद्रुहं हत्वा वितरिष्ये सुहृत्प्रियम् ॥१७॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवमुक्तो भगवता सोऽक्रूरो विमना इव ॥ पुरीं प्रविष्टः कंसाय कर्माऽऽवेद्य गृहं ययौ ॥ १८ ॥ अथापराह्णे भगवान्कृष्णः संकर्षणाऽन्वितः ॥ मथुरां प्राविशद्गोपैर्दिदृक्षुः परिवारितः ॥१९॥ ददर्श तां स्फाटिकतुंगगोपुरद्वारां बृहद्धेमकपाटतोरणाम् ॥ ताम्राऽऽरकोष्ठां परिखादुरासदामुद्यानरम्योपवनोपशोभिताम् ॥ २० ॥ सौवर्णशृंगाटकहर्म्यनिष्कुटैः श्रेणीसभाभिर्भवनैरुपस्कृताम् ॥ वैदूर्यवज्राऽमलनीलविद्रुमैर्मुक्ताहरिद्भिर्वलभीषु वेदिषु ॥ २१ ॥**

आया" ऐसे कह अपने घरको चले गये ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त तीसरे पहरके समय बडे भाई बलराम सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोप ग्वालोंको संग ले मथुरापुरी देखनेके लिये चले ॥ १९ ॥ उस पुरीकी कैसी शोभा है कि, स्फटिक मणियोंके ऊंचे शहरपनाहके और घरोंके द्वार बन रहेहैं, उनमें बडे बडे सोनेके किंवाड चढ़ रहे हैं और ठौर ठौर बन्दनवारें टॅग रही हैं, अन्न भरनेके लिये तॉबे तथा पीतलके कोठे बने हैं चारों ओर चौडी खाई बन रही हैं, उद्यान और उपवन आदिसे यह पुरी अत्यन्त शोभायमान हो रही है ॥ २० ॥ सुवर्णके चारों ओर मार्ग, साहूकारोंके महल और बडे २ कारीगर मनुष्योंके मकानोंसे यह पुरी शोभायमान हो रहीहै, वैदूर्यमणि, हीरे, निर्मल नीलमणि,मूंगे, मोती इनके काम जिनमें हो रहे

ऐसे शोभायमान छज्जे हैं ॥ २१ ॥ जाली झरोखोंमें बैठेहुए मोर जहाँ तहाँ शोर कर रहे हैं राजमार्ग व गलियोंमें छिडकाव हो रहा है, उनमें पुष्पोंकी माला अंकुर धानकी खीलें और चावल यह मंगल द्रव्य फैल रहा है ॥ २२ ॥ चंदन दहीसे छिडके फूल जिनपर धरे, ऊपर दीपकोंकी पंक्ति धरी आमकी डाल जिन पर धरी ध्वजा जिनपर फहरा रही दारियाईके कपडे जिनकी नारिसे बँधे गहिर सहित केले व सुपारीके वृक्ष जिनके निकट लग रहे जलके भरे कलश दरवाजोंपर रक्खे हैं, जिनसे वह पुरी बहुतही शोभायमान होरही है ॥ २३ ॥ बराबरके मित्रोंको संग ले मथुरा पुरीके बीच बाजारमें हो जिस समय वसुदेवनन्दन कृष्ण बलदेव निकले, उस समय इनको देखनेके लिये पुरीकी बहुत स्त्रियें दौड आईं और

जुष्टेषु जालामुखरंध्रकुट्टिमेष्वाविष्टपारावतबर्हिनादिताम् ॥ संसिक्तरथ्यापणमार्गचत्वरां प्रकीर्णमाल्यांकुरलाजतंडुलाम् ॥ २२ ॥ आपूर्णकुम्भैर्दधिचंदनोक्षितैः प्रसूनदीपावलिभिः सपल्लवैः ॥ सवृंदरंभाक्रमुकैः सकेतुभिः स्वलंकृतद्वारगृहां सपट्टिकैः ॥ २३ ॥ तां संप्रविष्टौ वसुदेवनंदनौ वृतौ वयस्यैर्नरदेववर्त्मना ॥ द्रष्टुं समीयुस्त्वरिताः परस्त्रियो हर्म्याणि चैवारुरुहुर्नृपोत्सुकाः ॥ २४ ॥ काश्चिद्विपर्यग्धृतवस्त्रभूषणा विस्मृत्य चैकं युगलेष्वथापराः ॥ कृतैकपत्रश्रवणैकनूपुरा नांक्त्वा द्वितीयं त्वपराश्च लोचनम् ॥ २५ ॥ अश्नंत्य एकास्तदपास्य भोजनमभ्यज्यमाना अकृतोपमज्जनाः ॥ स्वपंत्य उत्थाय निशम्य निस्स्वनं प्रपाययंत्योऽर्भमपोह्य मातरः ॥ २६ ॥ मनांसि तासामरविंदलोचनः प्रगल्भलीलाहसितावलोकनैः ॥ जहार मत्तद्विरदेंद्रविक्रमो दृशां ददच्छ्रीरमणात्मनोत्सवम् ॥ २७ ॥

बहुतसारी स्त्रियें देखनेकी इच्छासे महलोंपर चढ गईं ॥ २४ ॥ कोई कोई स्त्री उतावलके मारे ओढ़नियोंको पहर, लहँगेको ओढ, हाथोंके गहने पांवोंमें पहर कर चली आईं, कोई एक स्त्री एक हाथ और एक पांवमेंही गहना पहरकर चली आई और कोई स्त्री एक कानमें कर्णफूल व एक पाँवमें पायजेब पहरकर चली आई, कोई स्त्री एकही आँखमें काजल लगाकर चली आई ॥ २५ ॥ कोई कोई स्त्री भोजन करतेहीसे चली आईं और कोई स्त्री अंगनमें तेल मलरही थी, वह विनाही स्नान किये चली आई, कोई सोतेसेही चली आई कोई स्त्री अपने बालकोंको दूध पिलारही थी, सो सुना कि, कृष्ण बलदेव आये हैं, सो बालकोंको रोताही छोडकर चली आई ॥ २६ ॥ मतवाले हाथीके समान

पराक्रमवाले कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वकही हँसनी चितवनीसे उन स्त्रियोंका मन चुरालिया और लक्ष्मीको रमण कराने वाले अपने रूपसे उन स्त्रियोंकी आखोंको आनन्द देनेलगे ॥ २७ ॥ वारंवार बातें सुनकर उन कृष्णमें लगे हैं चित्त जिनके और उनकी चितवन मुसकानरूपी अमृतका जो सींचना है उससे सत्कार पानेसे रोमांच हो आये,ऐसी स्त्रियें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको देख,नेत्र द्वारा हृदयमें लेजाय आनंद रूप श्रीकृष्णको आलिंगनकर हे काम लोभादिकोंके दंड देनेवाले राजा परीक्षित् ! श्रीकृष्णके विना मिलेही कामकी पीडाको त्यागदिया ॥ २८ ॥ इसके उपरान्त प्रफुल्लित नेत्रवाली स्त्रियें महलोंके शिखरपर चढीं कृष्ण बलदेवके ऊपर फूलोंकी वर्षा करके कहनेलगीं ॥ २९ ॥ इसप्रकार परस्पर

दृष्ट्वा मुहुः श्रुतमनुद्रुतचेतसस्तं तत्प्रेक्षणोत्स्मितसुधोक्षणलब्धमानाः ॥ आनंदमूर्तिमुपगुह्य दृशात्मलब्धं हृष्यत्त्वचो जहुरनंतमरिंदमाधिम् ॥ २८ ॥ प्रासादशिखरारूढाः प्रीत्युत्फुल्लमुखांबुजाः ॥ अभ्यवर्षन्सौमनस्यैः प्रमदा बलकेशवौ ॥ २९ ॥ दध्यक्षतैः सोदपात्रैः स्रग्गंधैरभ्युपायनैः ॥ तावानर्चुः प्रमुदितास्तत्रतत्र द्विजातयः ॥ ३० ॥ ऊचुः पौरा अहो गोप्यस्तपः किमचरन्महत् ॥ या ह्येतावनुपश्यंति नरलोकमहोत्सवौ ॥ ३१ ॥ रजकं कंचिदायांतं रंगकारं गदाग्रजः ॥ दृष्ट्वाऽयाचत वासांसि धौतान्यत्युत्तमानि च ॥३२॥ देह्यावयोः समुचितान्यंग वासांसि चार्हतोः ॥ भविष्यति परं श्रेयो दातुस्ते नात्र संशयः ॥३३॥ स याचितो भगवता परिपूर्णेन सर्वतः ॥ साक्षेपं रुषितः प्राह भृत्यो राज्ञः सुदुर्मदः ॥३४॥

कहने लगीं,फिर दही, अक्षत, जलके भरे पात्र और माला चंदन भेंट लेकर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य प्रसन्न होकर कृष्ण बलदेवका पूजन करने लगे ॥ ॥ ३० ॥ और संपूर्ण मथुरावासी अत्यन्त आश्चर्यमान यह कहने लगे कि, गोपियोंने ऐसा क्या उत्कृष्ट तप किया है, जो गोपी मनुष्य लोकको बड़े उत्सवरूप श्रीकृष्ण बलदेवका दर्शन करती हैं ॥ ३१ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने वस्त्रोंका धोनेवाला और रँगनेवाला मार्गमें आताहुआ एक धोबी देखा और अतिनम्रता सहित उससे अति उत्तम धुलेहुए वस्त्र माँगे ॥३२॥ और कहा कि, हे धोबी ! हमको हमारे योग्य वस्त्र दे, कारण कि, हम इन वस्त्रोंके योग्य हैं और हमें वस्त्र देनेसे तेरा कल्याण होगा इसमें संदेह नहीं है ॥ ३३ ॥ हे राजन् ! जब इस प्रकार सब ओरसे

परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने धोबीसे वस्त्र माँगे तब अत्यन्त क्रोधित हो, कंसका सेवक अति घमण्डी डांटकर बोला कि ॥३४॥ नित्य पर्वत और वनके फिरनेवाले ऐसेही कपड़े पहरते हो, हे उद्धत! तुम राजाके वस्त्रोंपर क्यों मन ललचाते हो ॥ ३५ ॥ हे मूर्खो! यदि अपना जीना चाहो तो तुम शीघ्रही यहाँसे निकल जाओ, फिर मत माँगना क्योंकि राजा कंसके बहुत सेवक फिरते हैं और जो धूम मचाता है, उसे वह मारते हैं, लूटते हैं, बांधते हैं ॥ ३६ ॥ हे राजन्! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने महाक्रोधित हो इसप्रकार बकवाद करतेहुए उस धोबीका शिर अपने हाथकी थापसे काट

ईदृशान्येव वासांसि नित्यं गिरिवनेचराः ॥ परिधत्त किमुद्वृत्ता राजद्रव्याण्यभीप्सथ ॥ ३५ ॥ याताशु बालिशा मैवं प्रार्थ्यं यदि जिजीविषा ॥ बध्नंति घ्नंति लुंपंति दृप्तं राजकुलानि वै ॥३६॥ एवं विकत्थमानस्य कुपितो देवकीसुतः ॥ रजकस्य कराग्रेण शिरः कायादपातयत् ॥ ३७ ॥ तस्यानुजीविनः सर्वे वासःकोशान्विसृज्य वै ॥ दुद्रुवुः सर्वतो मार्गं वासांसि जगृहेऽच्युतः ॥ ३८ ॥ वसित्वात्मप्रिये वस्त्रे कृष्णः संकर्षणस्तथा ॥ शेषाण्यादत्त गोपेभ्यो विसृज्य भुवि कानिचित् ॥ ३९ ॥ ततस्तु वायकः प्रीतस्तयोर्वेषमकल्पयत् ॥ विचित्रवर्णैश्चैलेयैराकल्पैरनुरूपतः ॥ ४० ॥

डाला ॥ ३७ ॥ जब मुख्य धोबी मारागया, तब उसके टहलुए धोबी वस्त्रोंको पटक पटक चारों ओरको भागगये, उस समय श्रीकृष्ण और बलरामजीने मनमानते वस्त्रोंको पहिर बाकी जो रहे सो गोप ग्वालोंको देदिये और जो रहे सो वहीं छोड दिये ❀ ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ हे महाराज! इसके उपरान्त जिस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और ग्वालबाल सब वस्त्र पहरकर चले, उसी समय प्रसन्नमन एक दर्जी आया उसने आतेही रामकृष्णके लाल, हरे, पीले, जो वस्त्र थे उनके माला, चंपकली बाजूबंद और अनेक प्रकारके आभूषण बनाकर शोभायमान पोशाक बनाई ॥ ४० ॥

* शंका–तीन लोकके पति भगवान् दूसरे दुष्टजीवोंका उच्छिष्ट अर्थात् पहिरा कपड़ा आप क्यों पहिरतेहुए, यह बड़ी शंका है ॥

उत्तर–धर्मशास्त्रमें यह लिखा है कि, मामाका पहिरा वस्त्र, तथा कुमारी लड़कीका पहिरा वस्त्र, तथा ब्रह्मचारीका पहिरा वस्त्र, इनके पहिरेहुए वस्त्रोको कोई पहिर ले उनका कीसीको दोष नहीं और कटिभागसे नीचेका पहिरा वस्त्र मामा, कन्या, ब्रह्मचारीका भी धारण न करना और दूसरे पुरुषकी तो क्या बात है। श्रीकृष्णने अपने मामाका वस्त्र जानकर उच्छिष्ट वस्त्र धारण किया ॥

इसके पीछे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी दोनों भाई अनेक प्रकारसे दर्जीके बनाये वस्त्रोंके आभूषणोंसे ऐसे शोभायमान लगनेलगे, जैसे पर्वमें साँवरे गोरे शृंगार किये हाथीके छौना शोभायमान लगते हैं ॥ ४१ ॥ फिर उस दर्जीके ऊपर प्रसन्न होकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी सारूप्य मुक्ति दी और इसलोकमें सम्पत्ति, बल, ऐश्वर्य, स्मरण तथा हाथ, पाँव, नाक, कान, आँख अच्छे बने रहें, इनकी चतुराई दी ॥ ४२ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलराम सुदामा मालीके घर गये, इनको देखतेही उसने पृथ्वीमें शिर लगाय प्रणाम किया ॥ ४३ ॥ और आसन दिया पाद्यार्घ्य इत्यादि पूजाकी सामाग्रियोंसे दोनों भाइयोंका पूजन किया, फिर पीछे पानकी बीड़ी और चन्दन इत्यादि अर्पण

नानालक्षणवेषाभ्यां कृष्णरामौ विरेजतुः॥स्वलंकृतौ बालगजौ पर्वणीव सितेतरौ ॥४१॥ तस्य प्रसन्नो भगवान्प्रादात्सारूप्यमात्मनः ॥ श्रियं च परमां लोके बलैश्वर्यस्मृतींद्रियम् ॥ ४२ ॥ ततः सुदाम्नो भवनं मालाकारस्य जग्मतुः ॥ तौ दृष्ट्वा स समुत्थाय ननाम शिरसा भुवि ॥ ४३ ॥ तयोरासनमानीय पाद्यं चार्थार्हणादिभिः ॥ पूजां सानुगयोश्चक्रे स्रक्तांबूलानुलेपनैः ॥ ४४ ॥ प्राह नः सार्थकं जन्म पावितं च कुलं प्रभो ॥ पितृदेवर्षयो मह्यं तुष्टा ह्यागमनेन वाम् ॥ ॥ ४५ ॥ भवंतौ किल विश्वस्य जगतः कारणं परम् ॥ अवतीर्णाविहांशेन क्षेमाय च भवाय च ॥ ४६ ॥ न हि वां विषमा दृष्टिः सुहृदोर्जगदात्मनोः ॥ समयोः सर्वभूतेषु भजंतं भजतोरपि ॥ ४७ ॥ तावाज्ञापयतं भृत्यं किमहं करवाणि वाम् ॥ पुंसोऽत्यनुग्रहो ह्येष भवद्भिर्यन्नियुज्यते ॥ ४८ ॥ इत्यभिप्रेत्य राजेंद्र सुदामा प्रीतमानसः ॥ शस्तैस्सुगंधैः कुसुमैर्मालां विरचितां ददौ ॥ ४९ ॥

किया ॥४४॥ फिर माली बोला कि, हे प्रभो ! आज तुम्हारे आनेसे हमारा जन्म सफल तथा कुल पवित्र हुआ और हमारे पितृ देवता ऋषिभी संतुष्ट होगये ॥ ४५ ॥ तुम निश्चय इस संसारके परमकारण हो और जगत्के कल्याण और वृद्धिके लियेही आपने अपने अंशसे अवतार लिया है ॥ ॥ ४६ ॥ जगत्के हितकारी आत्मा तुमहीं हो, तुम्हारी विषमदृष्टि नहीं है, सब प्राणियोंमें समवर्ती हो और जो तुम्हारा भजन करता है उसको तुम भी भजते हो ॥ ४७ ॥ अब तुम दासको आज्ञा करो मैं तुम्हारी क्या पूजा करूं ? क्योंकि पुरुषोंको जो तुम्हारा दर्शन होता है यही बड़ा अनुग्रह है ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार प्रसन्नमन सुदामा मालीने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको शोभायमान सुगंधित फूलोंकी माला समर्पण करी ॥ ४९ ॥

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उस मालाको पहर मित्रोंसहित प्रसन्न हो सुदामा मालीको वरदान दिया ॥ ५० ॥ और सुदामा मालीने भी भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रसे यही वर माँगा कि, सबके आत्मा श्रीकृष्णचन्द्रमें भक्ति रहै और तुम्हारे भक्तोंमें स्नेह और जीवमात्रमें दया रहै ॥५१॥इसप्रकार उस मालीको मनवांछित वरदान दे और उसके वंशमें सदा रहनेवाली सम्पत्ति दे, तथा बल, आयु, यश, शोभा दे, बलदेवजीको संग ले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसके घरमेंसे निकले ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां मथुरापुरप्रवेशो नामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

दोहा—कुब्जाको सीधी कियो, कियो शरासन भंग। देखो परमोत्सव तहाँ, बयालीस भूरंग ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले हे कि, कुरुकुलभूषण परीक्षित् !

ताभिः स्वलंकृतौ प्रीतौ कृष्णरामौ सहानुगौ ॥ प्रणताय प्रपन्नाय ददतुर्वरदौ वरान् ॥ ५० ॥ सोऽपि वव्रेऽचलां भक्तिं तस्मिन्नेवाखिलात्मनि ॥ तद्भक्तेषु च सौहार्दं भूतेषु च दयां पराम् ॥ ५१ ॥ इति तस्मै वरान्दत्त्वा श्रियं चान्वयवर्धिनीम् ॥ बलमायुर्यशः कांतिं निर्जगाम सहाग्रजः ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० पुरप्रवेशो नामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ व्रजन्राजपथेन माधवः स्त्रियं गृहीतांगविलेपभाजनाम् ॥ विलोक्य कुब्जां युवतीं वराननां पप्रच्छ यांतीं प्रहसन्रतिप्रदः ॥ १ ॥ का त्वं वरोर्वेतदुहानुलेपनं कस्यांगने वा कथयस्व साधु नः ॥ देह्यावयोरंगविलेपमुत्तमं श्रेयस्ततस्तेन चिराद्भविष्यति ॥ २ ॥ सैरंध्र्युवाच ॥ दास्यस्म्यहं सुन्दर कंससंमता त्रिवक्रनामा ह्यनुलेपकर्मणि ॥ मद्भावितं भोजपतेरतिप्रियं विना युवां कोऽन्यतमस्तदर्हति ॥ ३ ॥ रूपपेशलमाधुर्यहसितालापवीक्षितैः ॥ धर्षितात्मा ददौ सांद्रमुभयोरनुलेपनम् ॥ ४ ॥

इसके उपरान्त सुख देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने राजमार्ग बाजारमें आयकर ग्रहण किये चन्दनका पात्र, शोभायमान मुखवाली सामने आती हुई तरुण कुबरी स्त्रीको देख हँसकर पूंछा ॥ १ ॥ कि, हे सुन्दर जंघावाली! तू कौन है ? और यह चन्दन किसका है हमारे सन्मुख भली प्रकार समझाकर कहो, क्योंकि जो यह उत्तम चन्दन हमको दो तो तुम्हारा अभी कल्याण होगा ॥ २ ॥ यह सुनकर कुबरी बोली कि, हे सुन्दर ! मेरा नाम कुबरी है और कंसकी दासी हूं और नित्यप्रति चंदन घिसना यही मेरा काम है, क्योंकि मेरा घिसा चंदन राजा कंसको अच्छा लगता है, परन्तु अब तुम्हारे बिना इस चन्दनके लगानेका कोई पात्र नहीं है ॥ ३ ॥ इसप्रकार सुन्दर रूप सुकुमार और रसिकता, हँसनि, बोलनि तथा

चितवनसे मोहित हो कुबरीने श्रीकृष्ण बलदेवके चन्दन लगाया ॥ ४ ॥ केशर मिलाहुआ चन्दन साँवरे अंगमें जिससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने लगाया और कस्तूरी मिलाहुआ चन्दन गोरे अंगमें जिससमय बलदेवजीने लगाया, उससमय दोनों भाई अत्यन्तही शोभायमान लगनेलगे ॥५॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अत्यन्त प्रसन्न हो अपने दर्शनका फल दिखानेके लिये सुन्दरमुखी तीन स्थानसे टेढी कुबरीको सूधी करनेका विचार किया ॥ ६ ॥ और फिर कुबरीके पाँवोंको अपने चरणोंसे दाब दो ॲगुली जिसमें ऊंची करी, ऐसे हाथको ठोडीके नीचे लगाय, श्रीकृष्णने कुब्जाके देहको सूधा करदिया ॥ ७ ॥ उससमय सूधे बराबर हैं अंग जिसके, बड़े नितम्ब और स्तनवाली, ऐसी कुब्जा भगवान्

ततस्तावंगरागेण स्ववर्णेतरशोभिना ॥ संप्राप्तपरभागेन शुशुभातेऽनुरंजितौ ॥५॥ प्रसन्नो भगवान्कुब्जां त्रिवक्रां रुचिराननाम् ॥ ऋज्वीं कर्तुं मनश्चक्रे दर्शयन्दर्शने फलम् ॥ ६ ॥ पद्भ्यामाक्रम्य प्रपदे द्व्यंगुल्युत्तानपाणिना ॥ प्रगृह्य चिबुकेऽध्यात्ममुदनीनमदच्युतः ॥ ७ ॥ सा तदर्जुसमानांगी बृहच्छ्रोणिपयोधरा ॥ मुकुंदस्पर्शनात्सद्यो बभूव प्रमदोत्तमा ॥ ८ ॥ ततो रूपगुणौदार्यसंपन्ना प्राह केशवम् ॥ उत्तरीयांतमाकृष्य स्मयंती जातहृच्छया ॥ ९ ॥ एहि वीर गृहं यामो न त्वां त्यक्तुमिहोत्सहे ॥ त्वयोन्मथितचित्तायाः प्रसीद पुरुषर्षभ ॥ १० ॥ एवं स्त्रिया याच्यमानः कृष्णो रामस्य पश्यतः ॥ मुखं वीक्ष्यानुगानां च प्रहसंस्तामुवाच ह ॥ ११ ॥ एष्यामि ते गृहं सुभ्रूः पुंसामाधिविकर्शनम् ॥ साधितार्थोऽगृहाणां नः पांथानां त्वं परायणम् ॥ १२ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रके हाथका स्पर्श होनेसे एक सुन्दर स्त्री होगयी ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त आपही रूप, गुण, उदारता यह सब कुब्जामें आगये, तब कामदेवसे पीडित हो, वह कुब्जा दुपट्टेका छोर पकड़ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे कहनेलगी ॥ ९ ॥ कि, हे वीर ! हे पुरुषश्रेष्ठ । तुम मेरे संग चलकर मेरा भवन पवित्र करो, क्योंकि अब मैं तुम्हें छोड नहीं सक्ती और तुमने मेरा मन चलायमान किया है इसलिये मेरे ऊपर प्रसन्न होओ ॥ १० ॥ हे महाराज परीक्षित ! इसप्रकार जब कुब्जाने कहा, तब उसीसमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी और अपने मित्रोंका मुख देख कुछेक मुसकातेहुए कुब्जासे बोले ॥ ११ ॥ कि, हे सुन्दरभ्रुकुटियोंवाली ! तुम्हारी भ्रुकुटी हमारे मनको खैंचती है, तुम हमारा दुपट्टा क्यों खैंचतीहो, मैं कंसको

मार, अपने सुहृदोंका कार्य सिद्धकर मनका दुःख दूर करनेवाले तुम्हारे घर आऊंगा ॥ क्योंकि मैं तो बाल ब्रह्मचारी हूं, किसीसे जान पहिचान नहीं और हमारा यहाँ घर भी नहीं, हमें तो केवल तुम्हाराही आश्रय है, जब तुम्हारे ही यहाँ न आवेंगे तो और जायँगे कहाँ?॥१२॥इस प्रकार मीठे मीठे वचन कह और कुब्जाको वहीं छोड़ आगे चले. तब बनियोंने पान, माला, चन्दन इत्यादि भेंट ले बलदेवजी सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको दी ॥ ॥ १३ ॥ हे महाराज ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन करनेके कारण उत्पन्न हुए कामदेवके क्षोभसे स्त्रियोंने अपनेकोभी नहीं जाना, वस्त्र खुलगये,

विसृज्य माध्व्या वाण्या तां व्रजन्मार्गे वणिक्पथैः ॥ नानोपायनतांबूलस्रग्गंधैः साग्रजोऽर्चितः ॥ १३ ॥ तद्दर्शनस्म रक्षोभादात्मानं नाविदन्स्त्रियः ॥ विस्रस्तवासःकबरवलयालेख्यमूर्तयः ॥ १४ ॥ ततः पौरान्पृच्छमानो धनुषः स्थानमच्युतः ॥ तस्मिन्प्रविष्टो ददृशे धनुरैन्द्रमिवाद्भुतम् ॥ १५ ॥ पुरुषैर्बहुभिर्गुप्तमर्चितं परमर्द्धिमत् ॥ वार्यमाणो नृभिः कृष्णः प्रसह्य धनुराददे ॥ १६ ॥ करेण वामेन सलीलमुद्धृतं सज्यं च कृत्वा निमिषेण पश्यताम् ॥ नृणां विकृष्य प्रबभंज मध्यतो यथेक्षुदंडं मदकर्युरुक्रमः ॥ १७ ॥

चोटी खुलगई, चूडी खिसलआई और जैसे कोई चित्र खैंचकर खड़ाकर देता है, उसीप्रकार खड़ी रहगई ❀ ॥ १४ ॥ इसके उपरान्त अच्युत भगवान् कृष्णचन्द्र मथुरावासियोंसे पूँछते पूँछते धनुषशालामें गये और वहाँ जाकर इन्द्रके धनुषकी समान धराहुवा धनुष देखा ॥ १५ ॥ हे महाराज । यद्यपि बड़े बड़े बलवान् पुरुष उसकी रक्षा कर रहे थे पूजा हो रही थी, अत्यन्त जिसकी शोभा थी, परन्तु तो भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने लोगोंके मने करनेपर भी उसे उठाया ॥ १६ ॥ और लीलापूर्वकही एक हाथसे उठाय पलभरमें मनुष्योंके देखते देखते बीचमेंसे खैंच जैसे मतवाला

❀ शंका–बडे आश्चर्यकी बात हैं कि, मथुराकी स्त्रियाँ कृष्णको देखकर कामदेवसे विह्वल होगई और ऐसी विह्वल होगई कि, तन मनकी और अपने शरीरकी कुछ भी सुधि बुधि न रही, परन्तु परपुरुषको देखकर विह्वल होजाना यह गृहस्थस्त्रियोंका धर्म नहीं, यह धर्म तो व्यभिचारिणी स्त्रियोंका है ।

उत्तर–व्रजमें कृष्णने गोवर्द्धनको उठाया उस सरीखे और बहुत काम किये उन सब कामोंको सुनकर स्मरण करके त्रास मानकर विह्वल हुई कामदेव करके विह्वल नहीं हुई, मथुराकी स्त्रियाँ ऐसी नहीं जो पर पुरुषको देखकर कामदेवसे विह्वल हो जातीं ॥

हाथी गन्नेको तोड़डालता है उसीप्रकार तोड डाला ॥ १७ ॥ हे राजन् । जिस समय धनुष टूटा उस समय महागम्भीर शब्द हुआ उस शब्दसे पृथ्वी, आकाश स्वर्ग और सब दिशायें व्याप्त होगईं और उस शब्दको सुनकर कंसका हृदयभी अत्यन्त भयभीत हुआ ॥ १८ ॥ इसके पीछे उस धनुषके रक्षकोंने अत्यन्त क्रोधित हो अपने २ अनुचरोंसहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको "पकड़लो पकड़लो" इसप्रकार कहते चारों ओरसे घेर लिया ॥ १९ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी इन असुरोंको अपने मारनेके लिये देख क्रोधित हो धनुषका एक २ टुकडा हाथमें ले इन पुरुषोंको मारने लगे ॥ २०॥ फिर कंसकी भेजीहुई संपूर्ण सेना मार धनुषशालासे बाहर निकल मथुरापुरीकी सम्पदा देख

धनुषो भज्यमानस्य शब्दः खं रोदसी दिशः ॥ पूरयामास यं श्रुत्वा कंसस्त्रासमुपागमत् ॥१८॥ तद्रक्षिणः सानुचराः कुपिता आततायिनः॥ ग्रहीतुकामा आवव्रुर्गृह्यतां बध्यतामिति ॥ १९ ॥ अथ तान्दुरभिप्रायान्विलोक्य बलकेशवौ ॥ क्रुद्धौ धन्वन आदाय शकले तांश्च जघ्नतुः ॥ २० ॥ बलं च कंसप्रहितं हत्वा शालामुखात्ततः ॥ निष्क्रम्य चेरतुर्हृष्टौ निरीक्ष्य पुरसंपदः ॥ २१ ॥ तयोस्तदद्भुतं वीर्यं निशम्य पुरवासिनः ॥ तेजःप्रागल्भ्यरूपं च मेनिरे विबुधोत्तमौ ॥ २२ ॥ तयोर्विचरतोः स्वैरमादित्योऽस्तमुपेयिवान् ॥ कृष्णरामौ वृतौ गोपैः पुराच्छकटमीयतुः ॥२३॥ गोप्यो मुकुन्दविगमे विरहातुरा या आशासताशिष ऋता मधुपुर्यभूवन् ॥ संपश्यतां पुरुषभूषणगात्रलक्ष्मीं हित्वेतरान्नु भजतश्चकमेऽयनं श्रीः ॥ २४ ॥ अवनिक्ताङ्घ्रियुगलौ भुक्त्वा क्षीरोपसेचनम् ॥ ऊषतुस्तां सुखं रात्रिं ज्ञात्वा कंसचिकीर्षितम् ॥ २५ ॥

हर्षित होकर घूमनेलगे ॥ २१॥ मथुरावासी नरनारियोने भगवान् कृष्ण बलदेवका अद्भुत कर्म, धृष्टता और पराक्रम देख अपने मनमें जाना कि, यह कोई उत्तम देवता हैं ॥२२॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित ! इसप्रकार कृष्ण बलदेव विचररहे थे कि, इतनेहीमें भगवान् सूर्य अस्त होगये और सन्ध्या होगई तब भगवान् श्रीकृष्ण बलदेव गोपों सहित मथुरापुरीसे बाहर निकले और जहाँ गाडियें छूटीथीं वहाँ पहुँचे॥२३॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीको व्रजसे चलती समय गोपियोंने विरहमें व्याकुल होकर जो जो बातें कहींथीं,वह सबही श्रीकृष्णचन्द्रके अंगकी शोभा देख मथुरा वासियोने सत्य जानी, क्योंकि लक्ष्मीजी भी अपने भजनेवाले ब्रह्मादिकोंको छोड इसी रूपकी चाहना करतीहैं ॥ २४॥ इसके उपरान्त चरण धो

राम कृष्ण दूधभातका भोजन कर कंसका विचार जान उस रात्रिको सुखपूर्वक वहीं रहे ॥२५॥ कंस धनुषका टूटना, रक्षकोंका मरना और अपनी
सेनाका वध सुनकर कि, यह कृष्णका केवल खेल है,कुछ पराक्रम नहींहै ॥२६॥ ऐसा विचारकर मारे भयके उसे नींद नहीं आई महाभयभीत हुआ
तब वह दुष्टबुद्धि कंस मृत्युके जतानेवाले जागतेमें सोतेमें बहुतसे खोटे स्वप्न देखने लगा॥२७॥दर्पण और जलमें मुख देखनेपर भी उसको अपना
शिर नहीं दीखे, चन्द्रमा सूर्य दो दो रूप नहींहैं परन्तु उसे दोदो दिखाई दिये॥२८॥अपनी परछाहीमें छिद्र दीखे, अँगुली देकर कानमें देखा तो घूं
घूं शब्द भी सुनाई नहीं आया,वृक्ष सोनेके दिखाई देने लगे और कीच व रेतमें अपने पाँवके चिह्न भी न देखे॥२९॥इसके उपरान्त यह स्वप्न देखा कि,भूत

कंसस्तु धनुषो भंगं रक्षिणां स्वबलस्य च ॥ वधं निशम्य गोविंदरामविक्रीडितं परम् ॥ २६ ॥ दीर्घप्रजागरो भीतो दुर्निमित्तानि दुर्मतिः ॥ बहून्याचष्टोभयथा मृत्योर्दौत्यकराणि च ॥ २७ ॥ अदर्शनं स्वशिरसः प्रतिरूपे च सत्यपि ॥ असत्यपि द्वितीये च द्वैरूप्यं ज्योतिषां तथा ॥ २८ ॥ छिद्रप्रतीतिश्छायायां प्राणघोषानुपश्रुतिः ॥ स्वर्णप्रतीतिर्वृक्षेषु स्वपदानामदर्शनम् ॥ २९ ॥ स्वप्ने प्रेतपरिष्वंगः खरयानं विषादनम् ॥ यायान्नलदमाल्येकस्तैलाभ्यक्तो दिगंबरः ॥ ३० ॥ अन्यानि चेत्थंभूतानि स्वप्नजागरितानि च ॥ पश्यन्मरणसंत्रस्तो निद्रां लेभे न चिंतया ॥ ३१ ॥ व्युष्टायां निशि कौरव्य सूर्ये चाद्भ्यः समुत्थिते ॥ कारयामास वै कंसो मल्लक्रीडामहोत्सवम् ॥ ३२ ॥ तानर्चुः पुरुषा रंगं तूर्यभेर्यश्च जघ्निरे ॥ मंचाश्चालंकृताः स्रग्भिः पताकाचैलतोरणैः ॥ ३३ ॥ तेषु पौरा जानपदा ब्रह्मक्षत्रपुरोगमाः ॥ यथोपजोषं विविशू राजानश्च कृतासनाः ॥ ३४ ॥

प्रेत छातीसे लगालगाकर मिलतेहैं और गधेपर चढ़ा, गुडहरके फूलोंकी माला पहरे अकेला,तेलमें भीजा जहर खाता,नग्न वेष किये दक्षिणदिशाको
चला जा रहाहूँ॥३०॥ इसप्रकार स्वप्नमें और जागतेमें खोटे खोटे शकुन देख मृत्युसे डरे कंसको रातभर चिंताके मारे नींद न आई॥३१॥ हे कुरुवंशो
त्पन्न राजा परीक्षित! इसभाँति ज्यों त्यों कर वह रात्रि व्यतीत हुई,प्रातःकाल हुआ जलमेंसे सूर्य निकला, उससमय राजा कंसने मल्लोंकी कुश्तीलडवाने
के लिये बडा उत्सव कराया॥३२॥पुरुष रंगभूमिकी पूजा करनेलगे,उसीसमय भेरी बजनेलगीं, माला,पताका और वस्त्रोंकी बन्दनवारोसे मंचान स
जायेगये॥३३॥ और उन मंचानोंके ऊपर ब्राह्मण,क्षत्रिय आदि जिनमें मुख्य मुख्य पुरवासी तथा देशवासी थे,सुखपूर्वक आनकर बैठगये ॥ ३४॥

इसके उपरान्त राजा कंस भी अपने प्रधानमंत्रीको संग ले, अखण्डमण्डलवाले राजोंके बीचमें एक राजमंचान था, उसके ऊपर आन बैठा, परन्तु भयके मारे हृदय काँप रहा था ॥३५॥ नगारोंके बजतेही झटपट मल्ल खम्भ ठोंक जाँघिये पहर, सिंदूरकी बिंदी लगा, धूरी मल, छोटीछोटी चुटियें, बड़ेगर्व भरे, अपने अपने उस्तादोंको संग लेकर रङ्गभूमिमें आये ॥३६॥ चाणूर, मुष्टिक, कूट, शल, तोशल-यह अखाड़ेमें आये और मनोहर बाजोंका शब्द सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त कंसके बुलाये नंद आदिक संपूर्ण गोप भी राजा कंसको भेंट दे, एक मंचानपर आनकर बैठगये ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां मल्लरंगोपवर्णनं नाम द्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥ दोहा–मार

कंसस्तु संवृतोऽमात्यै राजमंच उपाविशत ॥ मंडलेश्वरमध्यस्थो हृदयेन विदूयता ॥ ३५ ॥ वाद्यमानेषु तूर्येषु मल्ल तालोत्तरेषु च ॥ मल्लाः स्वलंकृता दृप्ताः सोपाध्यायाः समागताः ॥ ३६ ॥ चाणूरो मुष्टिकः कूटः शलस्तोशल एव च ॥ त आसेदुरुपस्थानं वल्गुवाद्यप्रहर्षिताः ॥ ३७ ॥ नंदगोपादयो गोपा भोजराजसमाहुताः ॥ निवेदितोपायनास्ते एक स्मिन्मंच आविशन् ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पू० कुब्जोन्नमनादिवर्णनं नाम द्विचत्वारिं शोऽध्यायः॥४२॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ कृष्णश्च रामश्च कृतशौचौ परंतप ॥ मल्लदुंदुभिनिर्घोषं श्रुत्वा द्रष्टुमुपेयतुः॥१॥ रंगद्वारं समासाद्य तस्मिन्नागमवस्थितम् ॥ अपश्यत्कुवलयापीडं कृष्णोंबष्ठप्रचोदितम् ॥ २ ॥ बद्धा परिकरं शौरिः समुह्य कुटिलालकान् ॥ उवाच हस्तिपं वाचा मेघनादगभीरया ॥ ३ ॥

कुवलयापीड गज, रंगभूमि द्वारि जाय ॥ वचन कहे चाणूरसों, तेंतालिस अध्याय ॥ ४३ ॥ श्रीशुदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित् ! श्रीकृष्ण भगवान्ने विचार किया कि, यद्यपि हमने धोबीको मार धनुष तोड़, अपना ऐश्वर्य जताया, परन्तु तोभी हमारे माता पिताको नहीं छोडता और हमको मारना चाहता है, इसलिये इस मामाके मारनेमें हमें कुछ दोष नहीं है, इसप्रकार दोषके दूर करनेका विचार कर कृष्ण बलदेव दोनों भाई जहाँ मल्ल खम्भ ठोक रहेथे नगाड़े बजरहेथे, उनका शब्द सुन देखनेको गये ॥ १ ॥ फिर श्रीकृष्णने रङ्गभूमिके द्वारपर जाकर देखा कि, कुवलयापीड हाथी खडा है और महावत उसे आगेको पेल रहा है ॥ २ ॥ यह देखतेही शूरवंशोत्पन्न भगवान्

श्रीकृष्णचन्द्र फेंट बाँध, मुखपर छुटीहुई कुटिल अलकोंको सँभाल गलेकी लम्बी मालाको जनेऊकी समान कंधेपर डाल मेघकी तुल्य गर्जकर, अत्यन्त गंभीरवाणीसे बोले ॥३॥ कि, हे महावत! हे महावत!! हाथीको हटाकर हमको शीघ्र मार्ग दे, और जो नहीं हटावेगा तो अभी हाथी सहित तुझको मार यमलोकको भेजदूंगा ॥ ४ ॥ हे महाराज! यह सुनतेही कालमृत्युके समान क्रोधित हो महावतने हाथीको भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रके ऊपर हूल दिया ॥५॥ हाथीने अत्यन्त शीघ्रतासे आतेही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको अपनी सूंडमें पकड़ लिया, परन्तु श्रीकृष्णचन्द्र भी उसकी सूंड़मेंसे खिसल और उसके मस्तकमें मुष्टिक मार पिछले पाँवोंमें छिपगये॥६॥ और फिर जिससमय श्रीकृष्णको देख, क्रोधित हो सूंघा साँघीकी दृष्टिवाले हाथीने इनकेपकड़नेको सूंडचलाई, उससमय सूंड़ पकड़ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसके पिछले पाँवोंमेंसे निकलगये॥७॥ अत्यन्त

अंबष्ठांबष्ठ मार्गं नौ देह्यपक्रम मा चिरम् ॥ नो चेत् सकुंजरं त्वाद्य नयामि यमसादनम् ॥ ४ ॥ एवं निर्भर्त्सितोंबष्ठः कुपितः कोपितं गजम् ॥ चोदयामास कृष्णाय कालांतकयमोपमम् ॥ ५ ॥ करींद्रस्तमभिद्रुत्य करेण तरसाऽग्रहीत् ॥ कराद् विगलितः सोऽमुं निहत्यांघ्रिष्वलीयत ॥ ६ ॥ संक्रुद्धस्तमचक्षाणो घ्राणदृष्टिः स केशवम् ॥ परामृशत्पुष्करेण स प्रसह्य विनिर्गतः ॥ ७ ॥ पुच्छे प्रगृह्याऽतिबलं धनुषः पंचविंशतिम् ॥ विचकर्ष यथा नागं सुपर्ण इव लीलया ॥ ॥ ८ ॥ स पर्यावर्तमानेन सव्यदक्षिणतोऽच्युतः ॥ बभ्राम भ्राम्यमाणेन गोवत्सेनेव बालकः ॥९॥ ततोऽभिमुखमभ्येत्य पाणिनाऽऽहत्य वारणम् ॥ प्रद्रवन् पातयामास स्पृश्यमानः पदेपदे ॥ १० ॥ स धावन् क्रीडया भूमौ पतित्वा सहसोत्थितः ॥ तं मत्वा पतितं क्रुद्धो दंताभ्यां सोऽहनत् क्षितिम् ॥ ११ ॥

बलवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने हाथीकी पूँछपकड़ जैसे गरुड़ सर्पको घसीटताहै, उसीप्रकार पचीस धनुषतक लीलापूर्वकही घसीटा ॥ ८ ॥ पूँछ पकड़े श्रीकृष्णचन्द्रको पकड़नेके लिये जब दाहिनी ओर हाथी आता, तब श्रीकृष्ण उसे बाँईओर लेजाते और बाँईओर आता तो दाहिनी ओर लेजाते, अधिक क्या कहैं, जैसे गायोंके बछड़ोंके संग बालक फिरतेहैं, उसीप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हाथीके पीछे फिर रहेथे ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सन्मुख आय थप्पड मार, दौडकर उस हाथीको पटक दिया ॥ १० ॥ जब उसे गिरा दिया, श्रीकृष्णचन्द्र भी लीलापूर्वक पृथ्वीपर गिरके अत्यन्त शीघ्रतासे खडे होगये, तब श्रीकृष्णचन्द्रको गिरा जान वह हाथी दाँतोंसे

पृथ्वीको खोदने लगा ॥ ११॥ हे नृपश्रेष्ठ! जब हाथीका बल घटगया तब हाथीको महा क्रोध उत्पन्न हुआ, और महावतने जिससमय उसके अंकुश मारा, तब वह हाथी श्रीकृष्णचन्द्रपर झपटा ॥ १२ ॥ मधुदैत्यके मारनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सन्मुख आते हाथीकी सूंड पकड़ पृथ्वीमें पटक दिया ॥ १३ ॥ और सिंहके समान गर्जतेहुए हाथीको पाँवोंके नीचे दाब लीलापूर्वक उसके दाँत उखाड भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन दाँतोंसे महावतको मारा ॥ १४ ॥ जब हाथी मरगया, तब श्रीकृष्ण बलदेव उसे वहीं छोड़ हाथमें हाथीके दाँत ले कंधेपर धारणकर वहाँसे आगे चले,

स्वविक्रमे प्रतिहते कुंजरेंद्रोऽत्यमर्षितः ॥ चोद्यमानो महामात्रैः कृष्णमभ्यद्रवद्रुषा ॥ १२ ॥ तमापतंतमासाद्य भगवा न्मधुसूदनः ॥ निगृह्य पाणिना हस्तं पातयामास भूतले ॥ १३ ॥ पतितस्य पदाक्रम्य मृगेंद्र इव लीलया ॥ दंतमुत्पाट्य तेनेभं हस्तिपांश्चाहनद्धरिः ॥ १४ ॥ मृतकं द्विपमुत्सृज्य दंतपाणिः समाविशत् ॥ अंसन्यस्तविषाणोऽसृङ्मदविंदुभि रंकितः ॥ विरूढस्वेदकणिकावदनांबुरुहो बभौ ॥ १५ ॥ वृतौ गोपैः कतिपयैर्बलदेवजनार्दनौ ॥ रंगं विविशतू राजन्ग 'जदंतवरायुधौ ॥ १६ ॥ मल्लानामशनिर्नृणां नरवरः स्त्रीणां स्मरो मूर्तिमान् गोपानां स्वजनोऽसतां क्षितिभुजां शास्ता स्वपित्रोः शिशुः ॥ मृत्युर्भोजपतेर्विराडविदुषां तत्त्वं परं योगिनां वृष्णीनां परदेवतेति विदितो रंगं गतः साग्रजः ॥ १७॥

उससमय रुधिर और मदकी बूंदें उनके लग रहीं थी ❀ ॥ १५ ॥ और कुछेक पसीनाभी उनके मुखकमलपर आ रहा था। इसप्रकार शोभायमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोपग्वालोंको संग लिये हाथीदाँतके शोभायमान शस्त्र धारण किये कृष्ण बलदेव दोनो भाई हे राजन्! रंगभूमिमें पहुँचे ॥ १६ ॥ उससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मल्लोंको मल्लोंकी समान दृष्टि आये, मनुष्योंको अत्यन्त सुन्दर जानपड़े और स्त्रियोंने साक्षात् काम देवस्वरूप समझा, गोपोंको स्वजन जानपडे दुष्टराजाओंको कालके समान दिखाई दिये, वसुदेव देवकीने पुत्रके समान देखा, भोजपति कंसने

---

* शंका—जो कोई दरिद्री भी राजाकी सभामें जाता है, तब अपने वित्तानुसार वस्त्राभूषण पहिर जाता है और शास्त्रमें तथा लोकमें इसको भी बहुत निन्दित कर्म कहतेहैं कि, रक्त देहमें लगाकर राजाकी सभामें जाना, सो श्रीकृष्ण जगत्के ईश्वर होकर अपने देहमें रक्तके विन्दु लगाकर कंसकी सभामें क्यों आये ? ॥

उत्तर—सत्य है जिसके शरीरमें रक्त लगारहता है, उस पुरुषको लोकमें, शास्त्रमें और वेदमें भ्रष्ट कहते हैं परन्तु श्रीकृष्ण कंसका नाश करनेके लिये विचारकर उन्मत्त प्रमत्तकी नाईं मथुराको चलेगये और शूरवीरोंको शरीरमें रक्त लगाकर सभामें जाना कुछ दोष नहीं है, इसलिये जगदीश्वर शरीरमें रक्त लगाकर सभामें गये ॥

तो यही देखा कि, साक्षात् मेरी मृत्यु चली आती है अज्ञानियोंको भयंकर रूप दृष्टि पडे और ज्ञानियोंको परमतत्त्व रूप दृष्टि आये, यादवोंको परम देवतारूप जानपडे, अधिक क्या कहैं जैसी जिसकी भावना थी उसे उसीप्रकार दिखाई दिये॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलरामजीको संग लेकर रंगभूमिमें पहुँचे ॥ १७ ॥ हे राजा परीक्षित् ! कुवलयापीड हाथीको मरा देख जो किसीके जीतनेमें न आवैं, ऐसे कृष्ण बलदेवको देख अत्यन्त धैर्यवान् राजा कंस भी डर गया ॥ १८ ॥ बडी भुजा विचित्र वेष आभूषण माला इत्यादि वस्त्रोंको धारण किये भगवान् कृष्ण बलदेव रंगभूमिमें जाकर ऐसे शोभायमान लगनेलगे, जैसे उत्तमरूप धारण करनेवाला नट शोभायमान लगता है। इसप्रकार अपनी कान्तिसे देखनेवाले

हतं कुवलयापीडं दृष्ट्वा तावपि दुर्जयौ ॥ कंसो मनस्व्यपि तदा भृशमुद्विविजे नृप ॥ १८ ॥ तौ रेजतू रंगगतौ महाभुजौ विचित्रवेषाभरणस्रगंबरौ ॥ यथा नटावुत्तमवेषधारिणौ मनः क्षिपतौ प्रभया निरीक्षताम् ॥ १९ ॥ निरीक्ष्य तावुत्तमपूरुषौ जना मंचस्थिता नागरराष्ट्रका नृप ॥ प्रहर्षवेगोत्कलितेक्षणाननाः पपुर्न तृप्ता नयनैस्तदाननम् ॥ ॥ २० ॥ पिबंत इव चक्षुर्भ्यां लिहंत इव जिह्वया ॥ जिघ्रंत इव नासाभ्यां श्लिष्यंत इव बाहुभिः ॥ २१ ॥ ऊचुः परस्परं ते वै यथादृष्टं यथाश्रुतम् ॥ तद्रूपगुणमाधुर्यप्रागल्भ्यस्मारिता इव ॥ २२ ॥ एतौ भगवतः साक्षाद्धरेर्नारायणस्य हि ॥ अवतीर्णाविहांशेन वसुदेवस्य वेश्मनि ॥ २३ ॥

पुरुषोंके मनको चुरातेथे॥ १९ ॥ हे राजन्! मंचानोंके ऊपर बैठे पुरवासी देशवासी जन पुरुषोंमें श्रेष्ठ श्रीकृष्ण बलदेवको देख आनंदके वेगसे प्रफुल्लित मुख होगये और अपने नेत्रोंसे उनके मुखकी शोभा देखकर तृप्त न हुए ॥ २० ॥ इस प्रकार नेत्र चलानेलगे कि, मानों रूपको पीजायँगे, जीभ ऐसी चलातेथे मानों चाट जायँगे, नासिका ऐसी चलावैं मानों सूंघलेंगे भुजा ऐसी चलावैं, मानों लिपटजायँगे। जैसा श्रीकृष्णचन्द्रका रूप कानोंसे सुनाथा उसीप्रकार आँखोंसे देखकर उनके रूप गुण माधुर्य्य ढिठाईसे बुद्धि जिनकी होगई ऐसे पुरुष जैसा सुना वैसाही आपसमें कहनेलगे ॥ २१ ॥ ॥२२॥ कि, यह जो कृष्ण बलदेव हैं सो साक्षात् भगवान् हरि नारायण हैं और अपने अंशसहित इस संसारमें वसुदेवके घर अवतार लियाहै ॥ २३ ॥

देखो यह जो साँवरा बालक है, इसने देवकीसे जन्म लिया था. अब तक छिपा रहा, क्योंकि पिताने गोकुलमें पहुँचादिया था, इसलिये नन्दजीके घर वृद्धिको प्राप्त हुआ है ॥ २४ ॥ इसी कृष्णने पूतना मारी और बगलेका स्वरूप धरेहुए बकासुर दैत्यको मारा, यमलार्जुन वृक्ष उखाड़े और केशी अघासुर इत्यादिक बहुतसे दानव मारे ॥ २५ ॥ देखो जब वनमें अग्नि लगी थी, तब इसी कृष्णने गौ, ग्वाल बचाये थे, काली सर्पको दंड दिया और इन्द्रका मद दूर किया ॥ २६ ॥ यही सात दिनतक गोवर्द्धन पर्वतको हाथमें लिये रहा, वर्षा, पवन, वज्रपातसे गोकुलकी रक्षा करी ॥ २७ ॥ गोपियें इस कृष्णका नित्य प्रसन्न हँसन चितवन युक्त श्रमरहित मुख देखकर अनेक तापोंको दूर करतीं थीं ॥ २८ ॥

एष वै किल देवक्यां जातो नीतश्च गोकुलम् ॥ कालमेतं वसन्गूढो ववृधे नंदवेश्मनि ॥ २४ ॥ पूतनाऽनेन नीतांतं चक्रवातश्च दानवः ॥ अर्जुनौ गुह्यकः केशी धेनुकोऽन्ये च तद्विधाः ॥२५॥ गावः सपाला एतेन दावाग्नेः परिमोचिताः ॥ कालियो दमितः सर्प इंद्रश्च विमदः कृतः ॥ २६ ॥ सप्ताहमेकहस्तेन धृतोऽद्रिप्रवरोऽमुना ॥ वर्षवाताशनिभ्यश्च परित्रातं च गोकुलम् ॥ २७ ॥ गोप्योऽस्य नित्यमुदितहसितप्रेक्षणं मुखम् ॥ पश्यंत्यो विविधांस्तापांस्तरंति स्माऽश्रमं मुदा ॥ २८ ॥ वदंत्यनेन वंशोऽयं यदोः सुबहुविश्रुतः ॥ श्रियं यशो महत्त्वं च लप्स्यते परिरक्षितः ॥ २९ ॥ अयं चास्याग्रजः श्रीमान्रामः कमललोचनः ॥ प्रलंबो निहतो येन वत्सको ये बकादयः ॥ ३० ॥ जनेष्वेवं ब्रुवाणेषु तूर्येषु निनदत्सु च ॥ कृष्णरामौ समाभाष्य चाणूरो वाक्यमब्रवीत् ॥ ३१ ॥

अधिक क्या कहैं, इस कृष्णसे यह यदुवंश बहुत विख्यात हो, सम्पत्ति, यश बडाई पावैगा और इसी कृष्णसे रक्षा होगी इस प्रकार वे मनुष्य परस्पर बात चीत करनेलगे ॥ २९ ॥ कमलके समान नेत्र स्वरूपवान् इस कृष्णके बडे भाई बलरामजीने प्रलम्बासुर धेनुकासुर मारे, क्योंजी ! मारे तो कृष्णने बलदेवका नाम क्यों लेते हो ? देखी सुनी बातोंमें भी भेद होजाताहै ॥ ३० ॥ हे महाराज ! सब मनुष्य इस प्रकार कहही रहे थे और नगाडे बजही रहे थे कि, इतनेमें चाणूर नामक बलवान् श्रीकृष्ण बलदेवको संबोधन देकर बोला ॥ ३१ ॥

कि हे नंदके पुत्र ! हे राम ! तुममें बल अधिक है और कुश्ती लडनी भी भलीप्रकार जानते हो, यही सुनकर राजा कंसने तुम्हें बुलायाहै ॥ ३२ ॥ क्योंकि प्रजा मन कर्म वचनसे राजाका प्रिय करै तो कल्याण प्राप्त होताहै और जो विपरीत करतेहैं उनका कल्याण नहीं होता ॥ ३३ ॥ और यह बात भी प्रगट है कि, प्रतिदिन बछडोंके चरानेवाले गोप प्रसन्न होकर व्रजमें कुश्तीका खेल करके गाय चरातेहैं ॥ ३४ ॥ इसकारण हम तुम कुश्ती लडकर राजा कंसका प्रिय करें तो राजा कंस प्रसन्न होंगे और फिर सब प्राणी हमारे ऊपर प्रसन्न होंगे ॥ ३५ ॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र चाणूरका वचन सुनकर और कुश्ती लड़ना अपने योग्य जान बडाई करके उस समयके उचित वाक्य कहने लगे ॥ ३६ ॥ कि, जिस

हे नंदसूनो हे राम भवंतौ वीरसंमतौ ॥ नियुद्धकुशलौ श्रुत्वा राज्ञाऽऽहूतौ दिदृक्षुणा ॥ ३२ ॥ प्रियं राज्ञः प्रकुर्वंत्यश्श्रेयो विंदंति वै प्रजाः ॥ मनसा कर्मणा वाचा विपरीतमतोऽन्यथा ॥ ३३ ॥ नित्यं प्रमुदिता गोपा वत्सपाला यथा स्फुटम् ॥ वनेषु मल्लयुद्धेन क्रीडंतश्चारयंति गाः ॥ ३४ ॥ तस्माद्राज्ञः प्रियं यूयं वयं च करवामहे ॥ भूतानि नः प्रसीदंति सर्वभूतमयो नृपः ॥ ३५ ॥ तन्निशम्याब्रवीत्कृष्णो देशकालोचितं वचः ॥ नियुद्धमात्मनोऽभीष्टं मन्यमानोऽभिनंद्य च ॥ ३६ ॥ प्रजा भोजपतेरस्य वयं चापि वनेचराः ॥ करवाम प्रियं नित्यं तन्नः परमनुग्रहः ॥ ३७ ॥ बाला वयं तुल्यबलैः क्रीडिष्यामो यथोचितम् ॥ भवेन्नियुद्धं माऽधर्मः स्पृशेन्मल्लसभासदः ३८ ॥ चाणूर उवाच ॥ न बालो न किशोरस्त्वं बलश्च बलिनां वरः ॥ लीलयेभो हतो येन सहस्रद्विपसत्त्वभृत् ॥ ३९ ॥

कंसकी तुम प्रजा हो उसी कंसकी हम वनमें रहनेवाली प्रजा हैं इसलिये राजा कंसका नित्य प्रिय करैं इसीमें हमारा कल्याण है ॥ ३७ ॥ परन्तु देखो हम बालक हैं इसलिये हम अपने समानके बालकोंसे कुश्ती लडैंगे जैसा उचित हो उसी रीतिसे कुश्ती लड़ो, क्योंकि मल्लोंकी सभामें अधर्म न हो ॥ ३८ ॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका वचन सुनकर चाणूर बोला कि, तुम बालक नहीं हो और बलियोंमें बलवान् बलदेव भी बालक नहीं है, किशोर नहीं हो क्योंकि, हजार हाथियोंका बल रखनेवाला कुवलयापीड़ हाथी तुमने लीलापूर्वकही मारडाला ॥ ३९ ॥

इसलिये हमारे संग तुम कुस्ती लड़ो, यह अनीति नहीं है, हे वृष्णिवंशमें जन्मे कृष्ण ! मेरी तुम्हारी और बलराम मुष्टिककी कुस्ती हो ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां कुवलयापीडवधोनाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३॥ दोहा–कंसादिकको वध कियो, मॉइन ज्ञान बताय। दर्श कियो पितु मातुको, चौंवालिस अध्याय ॥ ४४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस राजा परीक्षित ! इसप्रकार निश्चय संकल्प कर नीलाम्बर पीतांबरके कच्छे बाँध खंभे ठोंककर खड़े होगये.इसके उपरान्त मधु दैत्यके मारनेवाले भगवान् श्रीकृष्ण तो चाणूरके सन्मुख हुये और रोहिणीनन्दन बलरामजी मुष्टिकसे जुटे ॥ १ ॥ हाथोंसे हाथ, पाँवोंसे पाँव मिलाय परस्पर जीतनेकी इच्छासे एक एकको

तस्माद्भवद्भ्यां बलिभिर्योद्धव्यं नाऽनयोऽत्र वै ॥ मयि विक्रम वार्ष्णेय बलेन सह मुष्टिकः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पू० कुवलयापीडवधो नाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं चर्चितसंकल्पो भगवान्मधुसूदनः ॥ आससादाथ चाणूरं मुष्टिकं रोहिणीसुतः ॥ १ ॥ हस्ताभ्यां हस्तयोर्बद्ध्वा पद्भ्यामेव च पादयोः ॥ विचकर्षतुरन्योन्यं प्रसह्य विजिगीषया ॥ २ ॥ अरत्नी द्वे अरत्निभ्यां जानुभ्यां चैव जानुनी ॥ शिरः शीर्ष्णोरसोरस्तावन्योन्यमभिजघ्नतुः ॥ ३ ॥ परिभ्रामणविक्षेपपरिरंभावपातनैः ॥ उत्सर्पणापसर्पणैश्चान्योन्यं प्रत्यरुंधताम् ॥ ४ ॥ उत्थापनैरुन्नयनैश्चालनैः स्थापनैरपि ॥ परस्परं जिगीषंतावपचक्रतुरात्मनः ॥ ५ ॥ तद्बलाबलवद्युद्धं समेताः सर्वयोषितः ॥ ऊचुः परस्परं राजन्सानुकंपा वरूथशः ॥ ६ ॥

बलात्कार खैंचनेलगे ॥ २ ॥ अरत्निमें[1] अरत्नि मिलाय घुटुओंसे घुटुएँ मिलाय, शिरसे शिर, छातीसे छाती मिलाकर कृष्ण और चाणूर दोनों परस्पर कुस्ती लड़नेलगे ॥ ३ ॥ चारोंओर घुमाना, धक्का देना, परिरम्भण अर्थात् हाथसे विडारना, अवपातन अर्थात् नीचे पटक देना, उत्सर्पण अर्थात् छोडकर पीछेसे आगे तक जाना, अपसर्पण अर्थात् पीछे जाकर खड़ा होना इस प्रकार दांव पेंच कर करके लडनेलगे ॥ ४ ॥ उत्थापन अर्थात् पाँव और घुटुएँ मिलाकर गिरतेहैं, उनका उखाडदेना चालन अर्थात् बँधे दाँवको दूर करना, स्थापन अर्थात् हाथ पाँव पकडकर मिलादेना इसप्रकार परस्पर देहको पीडा देने लगे ॥ ५ ॥ इसप्रकार इनका युद्ध देखकर वहांकी बैठी हुई स्त्रियें परस्पर कहने लगीं कि, देखो !

१ अरत्नि–सयुष्टिहस्त अर्थात् कोहनीसे बीचकी अगुलीतक ।

यह कृष्ण तो निर्बल है और चाणूर सबल है, यह विचार वह स्त्रियें अत्यन्त दयाको प्राप्त हुईं ॥ ६ ॥ इन राजसभामें बैठनेवालोंकोभी महाअधर्म होगा क्योंकि राजाके देखनेको कहीं निर्बल सबलकी कुस्ती कराई जाती है ॥ ७ ॥ भला विचारो तो सही कि, कहां तो वज्रसे कठोर अंगवाले पर्वतके समान ऊँचे ऊँचे सब मल्ल और कहाँ अतिसुकुमार कोमल अंग जिनकी यौवन अवस्था भी अभी प्राप्त नहीं हुई ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र ॥ ८ ॥ इस सभामें इस समय निश्चय धर्मनाश होरहा है इसकारण इस सभामें बैठना उचित नहीं, क्योंकि जहाँ धर्मका नाश हो वहां कभी न बैठे

**महानयं बताऽधर्म एषां राजसभासदाम् ॥ ये बलाबलवद्युद्धं राज्ञोऽन्विच्छंति पश्यतः ॥ ७ ॥ क्व वज्रसारसर्वांगौ मल्लौ शैलेंद्रसन्निभौ ॥ क्वचातिसुकुमारांगौ किशोरौ नाप्तयौवनौ ॥८॥ धर्मव्यतिक्रमो ह्यस्य समाजस्य ध्रुवं भवेत् ॥ यत्राधर्मः समुत्तिष्ठेन्न स्थेयं तत्र कर्हिचित् ॥ ९ ॥ न सभां प्रविशेत्प्राज्ञः सभ्यदोषाननुस्मरन् ॥ अब्रुवन्विब्रुवन्नज्ञो नरः किल्बिषमश्नुते ॥ १० ॥ वल्गतः शत्रुमभितः कृष्णस्य वदनांबुजम् ॥ वीक्ष्यतां श्रमवार्युप्तं पद्मकोशमिवांबुभिः ॥ ११ ॥**

॥ ९ ॥ विवेकी पुरुषको ऐसी सभामें जाना योग्य नहीं है क्योंकि दोषोंको स्मरणकर बातको जानकर जो चुप बैठा रहै तो दोष लगै और किसीकी झूंठी सच्ची कहै तो दोष लगै, अथवा हम किसीकी भली जाने न बुरी ऐसे कहै तो दोषका भागी हो इसकारण सभामें जाना योग्य नहीं है ॥ १० ॥ " सत्य बोलनेवालेको दुःख नहीं होता सत्ययुक्त पुरुषको कोई विघ्न दोष नहीं सता सके"• * शत्रुके चारों ओर

* दृष्टान्त–एक राजाने एक बाजार बनवाया और कहा कि जो वस्तु यहाँ बेचनेको लावेगा और सन्ध्यातक न बिकैगी, उसे मैं स्वयं ले लूगा इसप्रकार वह बाजार विख्यात होगया, एक दिन एक लुहार लोहेकी शनैश्चरकी मूर्त्ति बनाकर लाया, एक लाख रुपया उसका मोल मागा और कहा कि,जिसके यहा यह मूर्त्ति रहेगी उसके यहाँ द्रव्यादि कुछ न रहेगा, अब उस अनिष्टकारक मूर्त्तिको किसीने न लिया,सन्ध्यासमय राजाने देखा कि बडी भीड होरही है, कारण पूछतेही राजाने विचारकर उस मूर्त्तिको ले लिया और लाखरुपये उसे देदिये, जब राजाने घरमें मूर्त्ति रक्खी तो पहले लक्ष्मी राजासे बोली महाराज ! मैं जातीहू राजा बोला क्यों ? लक्ष्मीजी बोलीं जहाँ शनैश्चर देव रहैं वहाँ हमारा क्या काम ? राजाने कहा जाओ इसीप्रकार नीति, साम, दाम, दण्ड, भेद, सब रूप धरकर आये और राजाने जाने दिया पीछेसे जब सत्यदेव आये और राजासे कहकर जानेलगे तब राजाने हाथ पकडकर कहा कि, आपके रखनेको तो हम शनैश्चर देवको लाये हैं, तुम कैसे जाते हो ? सत्यदेवसे कुछ उत्तर न बनपडा और रहगये सत्यके रहनेसे नीति लक्ष्मी आदि सब लौट आये और सत्यके प्रभावसे शनैश्चर राजाका कुछ न कर सके ॥

दौड धूप करते श्रीकृष्णके मुखकी शोभा देखो, कुश्तीमें जोर करनेसे इनके मुखपर पसीनेकी बून्दें आय रहीहैं, जैसे कमलकोशके ऊपर ओसकी बून्दें पडतीहैं ॥ ११ ॥ अरुण नेत्र बलदेवजीके मुखकी शोभा देखो मुष्टिकके ऊपर क्रोध आय रहाहै, तो भी मुसकानसहित हैं, इसलिये सुन्दर लगतेहैं॥१२॥भूमिमें व्रजभूमि परमपवित्र है, क्योंकि जिसके वनके चित्रविचित्र फूलोंको धारण किये पुराणपुरुष भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी सहित मनुष्यरूपमें छिपकर गौओंको चराती समय बांसुरी बजाते खेलते फिरतेहैं, जिनके चरणोंका महादेव और लक्ष्मीजी भी पूजन करती हैं ॥ १३ ॥ बडा आश्चर्य है कि, गोपियोंने ऐसा क्या तप किया है जिसकारण इनसे श्रेष्ठ कोई नहीं और जिनकी समान कोई नहीं; इनसे अधिक

किं न पश्यत रामस्य मुखमाताम्रलोचनम् ॥ मुष्टिकं प्रति सामर्षं हाससंरंभशोभितम् ॥ १२ ॥ पुण्या बत व्रजभुवो य दयं नृलिंगगूढः पुराणपुरुषो वनचित्रमाल्यः ॥ गाः पालयन्सहबलः क्वणयंश्च वेणुं विक्रीडयांचति गिरित्ररमार्चितांघ्रिः ॥ १३ ॥ गोप्यस्तपः किमचरन्यदमुष्य रूपं लावण्यसारमसमोर्ध्वमनन्यसिद्धम् ॥ दृग्भिः पिबंत्यनुसवाभिनवं दुरा पमेकांतधाम यशसः श्रिय ऐश्वरस्य ॥ १४ ॥ या दोहनेऽवहनने मथनोपलेपप्रेंखेंखनार्भरुदितोक्षणमार्जनादौ ॥ गायंति चैनमनुरक्तधियोऽश्रुकंठयो धन्या व्रजस्त्रिय उरुक्रमचित्तयानाः ॥ १५ ॥ प्रातर्व्रजाद्व्रजत आविशतश्च सायं गोभिस्समं क्वणयतोस्य निशम्य वेणुम् ॥ निर्गम्य तूर्णमबलाः पथि भूरिपुण्याः पश्यंति सस्मितमुखं सदयावलोकम् ॥ १६ ॥

कोई नहीं देखा, जो आभूषण वस्त्र विनाही सुंदर लगताहै, यश लक्ष्मी ऐश्वर्य इनको एकान्त स्थान, अर्थात् सर्वदा जिनमें वास करें ऐसे प्यारेके स्वरूपको दृष्टिसे देखतेहैं ॥ १४ ॥ हे सखियो ! व्रजबालायें धन्य हैं, जो गोपी गाय दुहानेके समय, धान्य छरती समय, दूध विलोती समय, बालकोंको झुलाती समय, और चुपाती समय, घरोंका कामकाज करती समय, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें आसक्त होकर उनके गुण गाती हैं, उससमय उनका मन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमेंही लगजाता है, और प्रेमानन्दसे उनके नेत्रोंमें आंसू आजातेहैं ॥ १५ ॥ प्रातःकाल जब व्रजसे गौ चरानेको जातेहैं और संध्यासमय जब गायोंको ले बांसुरी बजातेहुए आतेहैं,उससमय वह महाभाग गोपियें बांसुरीका शब्द सुन शीघ्र

अपने घरसे निकल, मार्गमें आय सुंदर मुसकान दयापूर्वक चितवनयुक्त श्रीकृष्णचन्द्रके मुखका दर्शन करती हैं ॥ १६ ॥ हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! इधर तो स्त्रियें परस्पर इस प्रकार बातें कर रही थीं, और उधर योगके ईश्वर सबका दुःख हरनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र शत्रुओंके मारनेका विचार करनेलगे ॥ १७॥ भयसहित स्त्रियोंकी बातें सुनकर, पुत्रोंमें स्नेहके शोकसे व्याकुल,और पुत्रोंके बलको नहीं जाननेवाले माता पिता वसुदेव देवकी अत्यन्त दुःखित हुए ❋॥१८॥ अनेकप्रकार कुश्तीके दाॅव पेंचोंसे जैसे श्रीकृष्ण और चाणूर लडतेथे उसीप्रकार महात्मा बलदेव और मुष्टिक लडनेलगे ॥ १९॥ वज्रपातके समान कठोर भगवान्‌के अंगके प्रहारसे, चाणूरका अंग चुरकुट होगया, जिससे वह बहुत दुःखित

**एवं प्रभाषमाणासु स्त्रीषु योगेश्वरो हरिः ॥ शत्रुं हंतुं मनश्चक्रे भगवान्भरतर्षभ ॥ १७ ॥ सभायाः स्त्रीगिरः श्रुत्वा पुत्रस्नेहशुचातुरौ ॥ पितरावन्वतप्येतां पुत्रयोरबुधौ बलम् ॥ १८ ॥ तैस्तैर्नियुद्धविधिभिर्विविधैरच्युतेतरौ ॥ युयुधाते यथान्योन्यं तथैव बलमुष्टिकौ ॥ १९ ॥ भगवद्गात्रनिष्पातैर्वज्रनिष्पेषनिष्ठुरैः ॥ चाणूरो भज्यमानांगो मुहुर्ग्लानिमवाप ह ॥ २० ॥ स श्येनवेग उत्पत्य मुष्टीकृत्यकरावुभौ ॥ भगवंतं वासुदेवं क्रुद्धो वक्षस्यऽबाधत ॥ २१ ॥ नाचलत्तत्प्रहारेण मालाहत इव द्विपः ॥ बाह्वोर्निगृह्य चाणूरं बहुशो भ्रामयन्हरिः ॥ २२ ॥**

हुआ ॥ २० ॥ इसके उपरान्त शिकरेके वेगके समान चाणूरने दोनों हाथकी मुष्टि बाॅध, क्रोधमें भर ऊपरको उछल भगवान् वासुदेवकी छातीमें एक घूसा मारा ॥ २१ ॥ हे महाराज जिसप्रकार हाथी फूलोंकी मालाके लगनेसे नहीं चलायमान होता, वैसेही श्रीकृष्णचन्द्र उसके मुष्टिकसे चलायमान न हुए, इसके उपरान्त अत्यन्त क्रोधित हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने चाणूरके दोनों हाथ पकड, बहुत घुमाय बडे वेगसे पृथ्वीमें पटकदिया, गिरतेही उसके प्राण निकलगये और गहने, केश, माला इत्यादि सब बिखरगये गिरते समय ऐसा शब्द

❋ शंका–जिस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रगटहुये उसी समय वसुदेव देवकीको ज्ञान दिया और वसुदेव देवकी श्रीकृष्णके समुद्र सरीखे चरित्र और कर्मोको जानते थे और सुन भी रक्खा था, फिर वसुदेव देवकी जानबूझकर क्यों अज्ञानी होगये ?

उत्तर–श्रीकृष्णके माता पिता अज्ञानी नहीं हुए, पुत्रके मोहमें व्याकुल होगये, पुत्रकी मोहरूप अग्निसे भस्म होगये, इसलिये अज्ञानियोंकी नाईं होगये, क्योंकि संसारमें पुत्रका मोह बडा भारी है पुत्रके मोहमें बुद्धि ठिकाने नहीं रहती ॥

हुआ कि, मानो इन्द्रध्वज गिरा ॥ २२ ॥ २३ ॥ इसीप्रकार मुष्टिक कि, जिसने पहले बलदेवजीके मुष्टिप्रहार किया था, उसे बलदेवजीने थाप मारकर गिरादिया ॥ २४ ॥ मुष्टिक कंपित हो, मुखसे रुधिर वमन करता, पीड़ित हो प्राण निकल जानेसे जैसे पवनका मारा वृक्ष उखडकर गिरपडता है उसीप्रकार गिरगया ॥ २५ ॥ हे राजा परीक्षित् ! इसके उपरान्त दौडतेहुए कूट मल्लको मारनेवालोंमें श्रेष्ठ बलदेवजीने लीलापूर्वक तिरस्कार कर बांई मुष्टिसे मारडाला ॥ २६ ॥ शल, तोशलने अपने मनमें विचार किया कि, दण्डवत्के बहाने चरण पकडकर पटक देंगे परन्तु भगवान् तो सबके बाहर भीतरकी जाननेवाले हैं, यह जिससमय दण्डवत् करनेको आये उससमय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने

भूपृष्ठे पोथयामास तरसा क्षीणजीवितम् ॥ विस्रस्ताऽऽकल्पकेशस्रगिंद्रध्वज इवापतत् ॥२३॥ तथैव मुष्टिकः पूर्वं स्वमुष्ट्याभिहतेन वै ॥ बलभद्रेण बलिना तलेनाभिहतो भृशम् ॥ २४ ॥ प्रवेपितः स रुधिरमुद्वमन्मुखतोऽर्दितः ॥ व्यसुः पपातोर्व्युपस्थे वाताहत इवांघ्रिपः ॥ २५ ॥ ततः कूटमनुप्राप्तो रामः प्रहरतां वरः ॥ अवधीद्लीलया राजन्सावज्ञं वाममुष्टिना ॥२६॥ तर्ह्येव हि शलः कृष्णपदापहतशीर्षकः ॥ द्विधा विदीर्णस्तोशलक उभावपि निपेततुः॥२७॥चाणूरे मुष्टिके कूटे शले तोशलके हते ॥ शेषाः प्रदुद्रुवुर्मल्लाः सर्वे प्राणपरीप्सवः ॥२८॥ गोपान्वयस्यानाकृष्य तैः संसृज्य विजह्रतुः ॥ वाद्यमानेषु तूर्येषु वल्गंतौ धुतनूपुरौ ॥२९॥ जनाः प्रजहृषुः सर्वे कर्मणा रामकृष्णयोः ॥ ऋते कंसं विप्रमुख्याः साधवः साधुसाध्विति ॥ ३० ॥ हतेषु मल्लवर्येषु विद्रुतेषु च भोजराट् ॥ न्यवारयत्स्वतूर्याणि वाक्यं चेदमुवाच ह ॥ ३१ ॥

एक लात ऐसी मारी जिसके लगनेसे शिर फटगया, इसप्रकार शल तोशल दोनों दो खण्ड विदीर्ण होकर पृथ्वीपर गिरगये ॥ २७ ॥ चाणूर, मुष्टिक, कूट, शल, तोशल इत्यादि मुख्य मल्ल जब मारेगये, तब वहाँ और जो मल्ल उपस्थित थे, वह अपना प्राण बचानेके लिये भागगये ॥ २८ ॥ बराबरके गोपोंको अखाडेमें खैंच श्रीकृष्णबलदेव उनके संग विहार करनेलगे। उससमय बाजे बज रहेथे और श्रीकृष्णचन्द्रके नूपुर नृत्य करनेसे परम सुहावन बज रहेथे ॥ २९ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीके चरित्र देख कंसके विना सब मथुरावासी प्रसन्न होगये, मुख्य मुख्य ब्राह्मण तथा सज्जनपुरुष "साधु साधु" ऐसे कह कह स्तुति करनेलगे ॥ ३० ॥ जब बड़े बड़े मल्ल मरगये कितनेई भागगये तब भोजवं

शियोंके राजा कंसने नगारे थमादिये और क्रोधित होकर कहने लगा ॥ ३१ ॥ कि, कुटिलकर्मा वसुदेवके पुत्रोंको पुरसे बाहर निकाल दो और
गोपोंका धन छीनलो, कुटिलबुद्धि नन्दको बाँध लो ॥ ३२ ॥ खोटीबुद्धिवाले वसुदेवको जल्दी मारो और इसके उपरान्त शत्रुसे मिलनेवाले पिता
उग्रसेनको भी अनुचरोंसहित बाँधलो ॥३३॥ इसप्रकार जब राजा कंस बकने लगा तब अत्यन्त क्रोधित हो अव्यय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र धीरेसे
उछल ऊंचे मंचानपर चढ़ गये ॥३४॥ तब धीरजवान् अत्यन्त अभिमानी राजा कंसने अपनी मृत्युको आता हुआ देख आसनसे उठकर ढाल तल
वार ग्रहण की ॥३५॥ तलवार हाथमें ले आकाशमें जैसे शिकरा पक्षी फिरताहै, उसीप्रकार दाईं बाईं ओर जल्दी जल्दी फिरनेवाले कंसको असह्य और

निस्सारयत दुर्वृत्तौ वसुदेवात्मजौ पुरात् ॥ धनं हरत गोपानां नं बध्नीत दुर्मतिम् ॥ ३२ ॥ वसुदेवस्तु दुर्मेधा
हन्यतामाश्वसत्तमः ॥ उग्रसेनः पिता चापि सानुगः परपक्षगः ॥ ३३ ॥ एवं विकत्थमाने वै कंसे प्रकुपितोऽव्ययः ॥
लघिम्नोत्पत्य तरसा मंचमुत्तुंगमारुहत् ॥ ३४ ॥ तमाविशंतमालोक्य मृत्युमात्मन आसनात् ॥ मनस्वी सहसोत्थाय
जगृहे सोऽसिचर्मणी ॥ ३५ ॥ तं खड्गपाणिं विचरंतमाशु श्येनं यथा दक्षिणसव्यमंबरे ॥ समग्रहीद्दुर्विषहोग्रतेजा
यथोरगं तार्क्ष्यसुतः प्रसह्य ॥ ३६ ॥ प्रगृह्य केशेषु चलत्किरीटं निपात्य रंगोपरि तुंगमंचात् ॥ तस्योपरिष्टात्स्वय
मब्जनाभः पपात विश्वाश्रय आत्मतंत्रः ॥ ३७ ॥ ( कंसोपि कृष्णेन जगत्त्रयैकनिवासभूतेन निपात्य सोधः ॥ तेना
त्मतन्त्रेण निपीडितोसुं तत्याज राजन्निमिषान्तरेण ॥ ) तं संपरेतं विचकर्ष भूमौ हरिर्यथेभं जगतो विपश्यतः ॥
हाहेति शब्दः सुमहांस्तदाऽभूदुदीरितः सर्वजनैर्नरेंद्र ॥ ३८ ॥

उग्रतेजवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, तार्क्ष्यका पुत्र गरुड़ जैसे सर्पको पकडलेता है उसीप्रकार पकडलिया ॥ ३६ ॥ फिर उसकी फेंट तथा केश
पकड ऊंचे मंचानपरसे रंगभूमिमें पटक दिया और इसके ऊपर सर्व जगतके आश्रय और स्वतंत्र कमलनाभ भगवान् स्वयं कूदपडे, केश पकड
नेका कारण यह है कि, कंसने देवकीके केश पकडेथे इसलिये उसका बदला लिया ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त सिंह जैसे हाथीको खैंचताहै उसीप्रकार
सब जगत्के देखते मृतकहुए कंसको पृथ्वीमें घसीटनेलगे. हे नरेन्द्र ! उस समय समस्त प्रजामें बड़ा भारी हाहाकार शब्द हुआ ॥ ३८ ॥

कंस प्रतिदिन चलायमान चित्तसे जल पीतें, बात कहते, चलते, सोते और श्वास लेते चक्र आयुधवाले भगवान्‌काही शत्रुभावसे ध्यान करता था इसलिये श्रीकृष्णचन्द्रके स्वरूपको प्राप्त हुआ ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त उस कंसके कंक, न्यग्रोधसे आदि लेकर छोटे आठ भाई अत्यन्त क्रोधित हो कंसका बदला लेनेके लिये दौडकर आये ॥ ४० ॥ उसी समय रोहिणीके सुत बलरामजीने क्रोधित हुए हाथोंमें शस्त्र लेकर आयेहुए कंसके भाइयोको सिंह जैसे पशुओको मारता है, उसी प्रकार परिघ उठाकर मारडाला ॥ ४१ ॥ उस समय आकाशमें नगारे बजनेलगे और भगवान्‌की विभूति जो ब्रह्मा महादेवादिक देवता हैं, सो प्रसन्न होकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूलोकी वर्षा करनेलगे, स्त्रियें नृत्य

स नित्यदोद्विग्नधिया तमीश्वरं पिबन्वदन्वा विचरन्स्वपञ्श्वसन् ॥ ददर्श चक्रायुधमग्रतो यतो तदेव रूपं दुर
वापमाप ॥३९॥ तस्याऽनुजा भ्रातरोऽष्टौ कंकन्यग्रोधकादयः ॥ अभ्यधावन्नभिक्रुद्धा भ्रातुर्निर्वेशकारिणः ॥ ४० ॥
तथाऽतिरभसांस्तांस्तु संयत्तान्रोहिणीसुतः ॥ अहन्परिघमुद्यम्य पशूनिव मृगाधिपः ॥४१॥ नेदुर्दुंदुभयो व्योम्नि ब्रह्मे
शाद्या विभूतयः ॥ पुष्पैः किरंतस्तं प्रीत्या शशंसुर्ननृतुः स्त्रियः ॥ ४२ ॥ तेषां स्त्रियो महाराज सुहृन्मरणदुःखिताः ॥
तत्राभीयुर्विनिघ्नंत्यः शीर्षाण्यश्रुविलोचनाः ॥ ४३ ॥ शयानान्वीरशय्यायां पतीनालिंग्य शोचतीः ॥ विलेपुः सुस्वरं
नार्यो विसृजंत्यो मुहुः शुचः ॥ ४४ ॥ हा नाथ प्रिय धर्मज्ञ करुणानाथ वत्सल ॥ त्वया हतेन निहता वयं ते सगृह
प्रजाः ॥ ४५ ॥ त्वया विरहिता पत्या पुरीयं पुरुषर्षभ ॥ न शोभते वयमिव निवृत्तोत्सवमंगला ॥ ४६ ॥

करनेलगीं ॥ ४२ ॥ हे महाराज ! इसके उपरान्त पतिके मरणसे अत्यन्त दुःखित हो नेत्रोमें आँसू भर कंसकी स्त्रियें शिर पीटती जहाँ उसकी लोथ पडी थी, वहाँ आईं ॥ ४३ ॥ वीरशय्यामें पड़े पतिको आलिंगनकर शोकातुर स्त्रियें वारंवार नेत्रोंसे आँ बहाय बहाय पुकार पुकार कर विलाप करने लगीं ॥ ४४ ॥ हा नाथ ! हे प्राणपति ! हे धर्मके जाननेवाले ! हे करुणानाथ ! हा दीनवत्सल ! तुम आप मरकर घरबार सहित और बालकों सहित हमको क्यो मारगये ? ॥ ४५ ॥ हे पुरुषोंमें श्रेष्ठ ! जैसे तुम विना हम विधवा होकर शोभायमान नही लगतीं उसी प्रकार तुम्हारे

विना मथुरापुरी भी शोभा नहीं पाती क्योंकि संपूर्ण मंगल उत्सव इसमेंसे दूर होगये ॥ ४६ ॥ निरपराध प्राणियोंसे तुमने बड़ा द्रोह किया, इसीसे तुम्हारी यह दशा हुई जो मरे पड़ेहो, प्राणियोंसे वैर करके कौन पुरुष सुख पाता है ॥ ४७ ॥ क्योंकि इन संसारमें समस्त प्राणियोंके उत्पत्ति, पालन और नाशकर्त्ता भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रही हैं, इसलिये जो इनकी अवज्ञा करता है, वह कभी सुख नहीं पाता ॥ ४८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! लोकोंके पालन करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने राजा कंसकी स्त्रियोंको समाधान कर कंसकी दाहादिक क्रिया कराई ॥४९॥ इसके उपरान्त माता, पिता देवकी वसुदेवको कंसके बंदीखानेसे छुडाया और राम कृष्ण दोनों भाइयोंने माता पिताके चरणोंमें

अनागसां त्वं भूतानां कृतवान्द्रोहमुल्बणम् ॥ तेनेमां भो दशां नीतो भूतध्रुक् को लभेत शम् ॥ ४७ ॥ सर्वेषामिह भूतानामेष हि प्रभवाप्ययः ॥ गोप्ता च तदवध्यायी न कचित्सुखमेधते ॥ ४८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ राजयोषित आश्वास्य भगवाँल्लोकभावनः ॥ यमाहुर्लौकिकीं संस्थां हतानां समकारयत् ॥ ४९ ॥ मातरं पितरं चैव मोचयित्वाऽथ बंधनात् ॥ कृष्णरामौ ववंदाते शिरसाऽऽस्पृश्य पादयोः ॥ ५० ॥ देवकी वसुदेवश्च विज्ञाय जगदीश्वरौ ॥ कृतसंवंदनौ पुत्रौ सस्वजाते न शंकितौ ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे कंसवधो नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥४४॥ श्रीशुक उवाच ॥ पितरावुपलब्धार्थौ विदित्वा पुरुषोत्तमः ॥ मा भूदिति निजां मायां ततान जनमोहिनीम् ॥ १ ॥ उवाच पितरावेत्य साग्रजः सात्त्वतर्षभः ॥ प्रश्रयावनतः प्रीणन्नंब तातेति सादरम् ॥ २ ॥

शिर लगाकर प्रणाम किया ॥ ५० ॥ माता, पिता, देवकी वसुदेव, प्रणाम करते पुत्रोंको जगतके ईश्वर जान, भयभीत होकर उनसे नहीं मिले ॥५१॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां कंसवधो नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥ दोहा–पितुनंदादिक शान्तकर, उग्रसेन दियो राज । बहुरि गये गुरुके भवन, पैंतालिस सुखसाज ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने माता पिताको ज्ञान प्राप्तहुआ जान विचारा कि, यह ज्ञान अभी ठीक नहीं इसलिये सब लोगोंको मोहित करनेवाली अपनी माया फैलाई ॥ १ ॥ यादवश्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजीको संग लेकर माता, पिताके पास आये और विनयपूर्वक नम्र हो,

हे मातु ! हे पिता ! इस प्रकार आदरपूर्वक प्रसन्न होकर कहने लगे ॥ २ ॥ हे पिता ! सर्वदा तुम्हें चाहनाही बनीरही और हम पुत्रोंसे बाल्य अवस्था पौगण्ड अवस्था तथा किशोर अवस्थाका सुख कभी तुमको न हुआ ॥ ३ ॥ दैवके मारे हम तुम्हारे निकट वासभी न कर सके, पिताके घर बालक रहते हैं और उनका लालन पालन होताहैं,आनन्द पातेहैं हमको कुछभी प्राप्त न हुआ ॥४॥ धर्म, अर्थ,काम,मोक्ष सर्व पदार्थ जिससे हों ऐसा यह देह जिस माताने उत्पन्न किया उनकी यह मरणधर्मा मनुष्य सौवर्षतक सेवा करै परन्तु तोभी उनसे उऋण नहीं होसक्ता ॥५॥ जो पुत्र समर्थ होकर

नास्मत्तो युवयोस्तात नित्योत्कंठितयोरपि ॥ बाल्यपौगंडकैशोराः पुत्राभ्यामभवन्कचित् ॥ ३ ॥ न लब्धो दैवहतयो र्वासो नौ भवदंतिके ॥ यां बालाः पितृगेहस्था विंदंते लालिता मुदम् ॥४॥ सर्वार्थसंभवो देहो जनितः पोषितो यतः ॥ न तयोर्याति निर्वेशं पित्रोर्मर्त्यः शतायुषा ॥ ५ ॥ यस्तयोरात्मजः कल्पमात्मना च धनेन च ॥ वृत्तिं न दद्यात्तं प्रेत्य स्वमांसं खादयंति हि ॥ ६ ॥ मातरं पितरं वृद्धं भार्यां साध्वीं सुतं शिशुम् ॥ गुरुं विप्रं प्रपन्नं च कल्पोऽविभ्रच्छ्वस न्मृतः ॥ ७ ॥ तन्नावकल्पयोः कंसान्नित्यमुद्विग्नचेतसोः ॥ मोघमेते व्यतिक्रांता दिवसा वामनर्चतोः ॥ ८ ॥

देहसे अथवा धनसे माता पिताको जीविका नहीं देते,उसे परलोकमें यमके दूत उसका मांस उसेही काट काटकर भक्षण कराते हैं॥६॥माता पिता, वृद्ध, सुशीला स्त्री, पुत्र बालक गुरु, ब्राह्मण अथवा और जो कोई शरण आवै इनका जो मनुष्य भरण पोषण न करै, तो वह मृतकके समान है ❋ ॥ ७ ॥ असमर्थ और कंसके भयके मारे नित्य चंचल मन होनेके कारण तुम्हारी सेवा विना किये हमारे इतने दिन व्यर्थ बीतगये ॥ ८ ॥

* शंका–श्रीकृष्णने कहा कि, वृद्ध पिताका सेवन करना चाहिये, परंतु शास्त्रमें ऐसा नियम कहा नहीं है कि, वृद्ध पिताकी सेवा करना और युवा पिताकी सेवा न करना, श्रीकृष्णके वचनसे ऐसा जान पडता है कि, समर्थ भी होवै तौभी युवा पिताकी सेवा न करना, समर्थ होवे वा असमर्थ होवे तब वृद्ध पिताका सेवन करना ऐसा भगवान्‌के वचनसे विदित होताहै फिर भगवान्‌ने ऐसा क्यों कहा ?

उत्तर–"मातर पितर वृद्धम्" इस श्लोकमें वृद्धका अर्थ बूढेपनका नहीं है वृद्ध बूढेका नाम है वृद्धका अर्थ श्रीकृष्णने ऐसा किया है कि, सर्वधर्मसे पिता वृद्ध कहिये श्रेष्ठ, अथवा पण्डित और धर्मशास्त्र भी सब धर्मोंसे पिताको वडा कहते हैं, पितासे माता वडी है, ऐसा धर्मशास्त्रका मत जानकर श्रीकृष्णचन्द्रने वृद्ध पिताका पूजन करनेके लिये कहाथा यह नहीं कहा था कि, बूढे पिताका सेवन करना और युवा पिताका सेवन न करना ॥

हे पिता ! हे मातु ! पराये अधीन होनेके कारण हमसे तुम्हारी सेवा न बनी और दुष्टहृदय कंससे अत्यन्त दुःखित रहे, इसलिये अब हमपर तुम क्षमा करनेके योग्य हो सो क्षमा कीजिये ॥ ९ ॥ इसप्रकार मायासे मनुष्यरूपधारी विश्वके आत्मा हरिके वचनसे मोहित होकर देवकी, वसुदेव पुत्रोंको गोदमें बैठाय परमानन्दको प्राप्तहुए ॥ १० ॥ हे राजा परीक्षित् ! स्नेहके पाशसे बँधे मोहित देवकी वसुदेव आँसुओकी धारोंसे कृष्ण बलदेवको भिजोते कुछभी न बोले ॥ ११ ॥ देवकीके पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने इस प्रकार माता पिताको सावधान कर नाना उग्रसेनको यादवोंका राजा बनाया ॥ १२ ॥ श्रीकृष्ण बोले कि, हे महाराज ! हम तुम्हारी प्रजा हैं सो हमें तुम आज्ञा करनेके

तत्क्षंतुमर्हथस्तात मातर्नौ परतंत्रयोः ॥ अकुर्वतोर्वां शुश्रूषां क्लिष्टयोर्दुर्हृदा भृशम् ॥ ९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति माया मनुष्यस्य हरेर्विश्वात्मनो गिरा ॥ मोहितावंकमारोप्य परिष्वज्यापतुर्मुदम् ॥ १० ॥ सिंचंतावश्रुधराभिः स्नेहपाशेन चावृतौ ॥ न किंचिदूचतू राजन्बाष्पकंठौ विमोहितौ ॥ ११ ॥ एवमाश्वास्य पितरौ भगवान्देवकीसुतः ॥ मातामहं तूग्रसेनं यदूनामकरोन्नृपम् ॥ १२ ॥ आह चास्मान्महाराज प्रजाश्चाज्ञप्तुमर्हसि ॥ ययातिशापाद्यदुभिर्नाऽऽसितव्यं नृपासने ॥ १३ ॥ मयि भृत्य उपासीने भवतो विबुधादयः ॥ बलिं हरंत्यवनताः किमुतान्ये नराधिपाः ॥ १४ ॥ सर्वान्स्वज्ञातिसंबंधान्दिग्भ्यः कंसभयाकुलान् ॥ यदुवृष्ण्यंधकमधुदाशार्हकुकुरादिक ॥ १५ ॥ सभाजितान्स माश्वास्य विदेशावासकर्शितान् ॥ न्यवासयत्स्वगेहेषु वित्तैः संतर्प्य विश्वकृत् ॥ १६ ॥

योग्य हो और यदुवंशियोंको ययातिका शाप है, इसकारण यादवोंका सिंहासनपर बैठना और राज्य करना योग्य नहीं है ॥ १३ ॥ मैं सेवकके समान तुम्हारे निकट सदा उपस्थित रहूंगा, बड़े बड़े देवादिक तुमको भेंट देंगे और राजा देंगे इसमें तो कहनाही क्या है ? ॥ १४ ॥ और कंसके डरके मारे जो अपनी जातिके यदु, वृष्णि, अंधक, मधु, दाशार्ह, कुकुरादिक भागगये थे ॥ १५ ॥ उनको बुलाकर और विदेशमें वसनेके कारण जो यादव कृश हो रहे थे, उनका सत्कारकर बहुतसा धन दे तृप्तकर सब विश्वके कर्त्ता भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने

अपने अपने घरोंमें बसाया ॥ १६ ॥ कृष्ण बलदेवकी भुजासे रक्षित हो, पूर्ण मनोरथ पाय पापको दूर कर, वह यादव घरोंमें रमण करनेलगे
॥ १७ ॥ और नित्य आनंदसे पूर्ण शोभायुक्त दयासहित मंदहास्यपूर्वक चितवन युक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके मुखकमलका दर्शन करके परमानंद
होते थे ॥ १८ ॥ भगवान् मुकुन्दके मुखकमलके अमृतको पीकर उस समय वृद्ध भी तरुणावस्थाको प्राप्त हो अत्यन्त बलवान् होगये ॥ १९ ॥
हे राजन् ! इसके उपरान्त भगवान् देवकीनन्दन श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी नन्दरायजीके पास आय मिल यह वचन बोले ॥ २० ॥ हे पिता ! तुम
स्नेहियोने हमारा पोषण किया बहुत लाड लडाया, अधिक क्या कहैं, माता पिताको अपने पुत्रोंमें अधिक प्रीति होती है, सो तुमने उससेभी अधिक

कृष्णसंकर्षणभुजैर्गुप्ता लब्धमनोरथाः ॥ गृहेषु रेमिरे सिद्धाः कृष्णरामगतज्वराः ॥ १७ ॥ वीक्षंतोऽहरहः प्रीता
मुकुन्दवदनांबुजम् ॥ नित्यं प्रमुदितं श्रीमत्सदयस्मितवीक्षणम् ॥ १८ ॥ तत्र प्रवयसोऽप्यासन्युवानोऽतिबलौजसः ॥
पिबंतोऽक्षैर्मुकुन्दस्य मुखांबुजसुधां मुहुः ॥ १९ ॥ अथ नंदं समासाद्य भगवान्देवकीसुतः ॥ संकर्षणश्च राजेंद्र परिष्व
ज्येदमूचतुः ॥ २० ॥ पितर्युवाभ्यां स्निग्धाभ्यां पोषितौ लालितौ भृशम् ॥ पित्रोरभ्यधिका प्रीतिरात्मजेष्वात्मनोऽपि
हि ॥ २१ ॥ स पिता सा च जननी यौ पुष्णीतां स्वपुत्रवत् ॥ शिशून्बंधुभिरुत्सृष्टानकल्पैः पोषरक्षणे ॥ २२ ॥
यात यूयं व्रजं तात वयं च स्नेहदुःखितान् ॥ ज्ञातीन्वो द्रष्टुमेष्यामो विधाय सुहृदां सुखम् ॥ २३ ॥ एवं सांत्वय्य भगवा
न्नंदं सव्रजमच्युतः ॥ वासोऽलंकारकुप्याद्यैरर्हयामास सादरम् ॥ २४ ॥ इत्युक्तस्तौ परिष्वज्य नंदः प्रणयविह्वलः ॥ पूर
यन्नश्रुभिर्नेत्रे सह गोपैर्व्रजं ययौ ॥ २५ ॥

प्रीति करी ॥ २१ ॥ वही पिता है, वही माता है, जो पराये पुत्रको अपने पुत्रके समान पोषण करै और पोषण करनेमें जिनकी सामर्थ्य न हुई ऐसे
हमारे माता पिताने हमको बालकपनसेही छोड दिया ॥ २२ ॥ हे पिता ! अब तुम व्रजको जाओ हमभी बन्धु बांधवोंका प्रिय करके स्नेहसे दुःखी
जातिवाले और तुम्हारे देखनेको पीछेसे आवेंगे ॥ २३ ॥ इस प्रकार अच्युत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने व्रजवासियों सहित नंदरायजीको समझाकर
और अनेक भाँतिके वस्त्र, आभूषण तथा सोने चांदीके बर्त्तन देकर बडे आदरपूर्वक उनका पूजन किया ॥२४॥ इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णका वचन

सुन, नंदरायजी कृष्ण बलदेवको छातीसे लगा, प्रेमसे व्याकुल हो नेत्रोंमें आँसू भर, संपूर्ण व्रजवासियोंको संग ले व्रजको चले ॥२५॥ इसके उपरान्त हे राजन् ! शूरसेनके पुत्र वसुदेवजीने ब्राह्मण पुरोहितको बुलाय पुत्रोंका यथायोग्य द्विजन्म संस्कार कराया ॥ २६ ॥ इसके उपरान्त शृंगार करी हुई रेशमी झूल व सुवर्णकी माला पहिरे अनेक गायें बछडों सहित ब्राह्मणोंको दान कीं ॥ २७ ॥ अत्यन्त बुद्धिमान् वसुदेवजीने रामकृष्णके जन्मनक्षत्रके समय जिन गायोंका मनमें संकल्प किया था और कंसने अधर्मसे हरली थीं, उतनीही गौ स्मरण करके ब्राह्मणोको दान करीं ॥२८॥ इसके उपरान्त सुव्रती कृष्ण बलदेव द्विजन्मा संस्कार पाय यदुकुलके पुरोहित गर्गाचार्यसे गायत्रीका उपदेश ले ब्रह्मचर्य व्रतमें रहनेलगे ॥ २९ ॥ यद्यपि

**अथ शूरसुतो राजन्पुत्रयोः समकारयत् ॥ पुरोधसा ब्राह्मणैश्च यथावद्द्विजसंस्कृतिम् ॥ २६ ॥ तेभ्योऽदाद्दक्षिणा गावो रुक्ममालाः स्वलंकृताः ॥ स्वलंकृतेभ्यः संपूज्य सवत्साः क्षौममालिनीः ॥ २७ ॥ या कृष्णरामजन्मर्क्षे मनो दत्ता महामतिः ॥ ताश्चाददादनुस्मृत्य कंसेनाधर्मतो हृताः ॥ २८ ॥ ततश्च लब्धसंस्कारौ द्विजत्वं प्राप्य सुव्रतौ ॥ गर्गाद्यदुकुलाचार्याद्गायत्रं व्रतमास्थितौ ॥ २९ ॥ प्रभवौ सर्वविद्यानां सर्वज्ञौ जगदीश्वरौ ॥ नान्यसिद्धामलज्ञानं गूहमानौ नरेहितैः ॥ ३० ॥ अथो गुरुकुले वासमिच्छंतावुपजग्मतुः ॥ काश्यं सांदीपनिं नाम ह्यवंतिपुरवासिनम् ॥ ३१ ॥ यथोपसाद्य तौ दांतौ गुरौ वृत्तिमनिंदिताम् ॥ ग्राहयंतावुपेतौ स्म भक्त्या देवमिवादृतौ ॥ ३२ ॥ तयोर्द्विजवरस्तुष्टः शुद्धभावानुवृत्तिभिः ॥ प्रोवाच वेदानखिलान्सांगोपनिषदो गुरुः ॥ ३३ ॥ सरहस्यं धनुर्वेदं धर्मान्न्यायपथांस्तथा ॥ तथा चान्वीक्षिकीं विद्यां राजनीतिं च षड्विधाम् ॥ ३४ ॥**

संपूर्ण विद्या जाननेवाले सर्वज्ञ अर्थात् सब बातके जाननेवाले कृष्ण बलदेव सब जगत्के ईश्वर थे परन्तु तौभी स्वतः सिद्धि निर्मल ज्ञानको मनुष्योंके समान चेष्टा करनेके कारण गुप्त रखते थे ॥ ३० ॥ इसके उपरान्त कृष्ण बलदेव गुरुकुलमें वास करनेकी इच्छासे कश्यपगोत्री उज्जैनपुरीके वासी सांदीपनि गुरुके पास गये. जो काश्यनामसे भी प्रसिद्ध थे ॥ ३१ ॥ जितेन्द्रिय कृष्ण बलदेव भले प्रकार गुरुके पास आय, बडे आदरसत्कारसे भक्तिपूर्वक जैसे नारायणकी सेवा करते हैं, उसी प्रकार गुरुकी सेवा करनेलगे ॥३२॥ शुद्ध भक्तिपूर्वक सेवासे संतुष्ट हुए द्विजन्माओंमें श्रेष्ठ गुरुजीने श्रीकृष्णबलदेवको शिक्षादिक छः अंग और उपनिषदों सहित समस्त वेद पढाये ॥ ३३ ॥ इसके उपरांत मंत्र और देवताके ज्ञानसहित शस्त्र चलाना,

धनुर्वेद और धर्मशास्त्र, राजनीति, मीमांसादिक, तर्कविद्या तथा शत्रुसे मिलापकरना, युद्धकरना, उसके ऊपर चढ़जाना, निकट जाकर रहना, अपनी ओर तोडलेना, मेल करना, यह छः प्रकारकी राजनीति पढ़ाई ॥ ३४ ॥ सब मनुष्योंमें तथा उत्तमोंमें उत्तम सब विद्याओंके चलानेवाले सावधान कृष्ण बलदेवने हे राजन्! गुरुके विना बतायेही संपूर्ण विद्या सीख लीं ॥ ३५ ॥ चौंसठ रात्रियोंमें गाना, बजाना, नृत्य करना, आदि चौंसठ कला सीखीं, जब विद्या पढ़ चुके तब हे राजन्! कृष्ण बलदेव दोनों भाई गुरुजीसे गुरुदक्षिणाकी आज्ञा करो इस प्रकार कहनेलगे ॥ ३६ ॥ तब सांदीपनिने कृष्ण बलदेवकी अद्भुत महिमा देख कि, मनुष्योंमें ऐसी चमत्कारी कहां? स्त्रीसे परामर्शकर प्रभासक्षेत्रके समुद्रमें डूबकर जो पुत्र मरगया था सो स्त्रीके कहनेसे उसेही

सर्वं नरवरश्रेष्ठौ सर्वविद्याप्रवर्तकौ ॥ सकृन्निगदमात्रेण तौ संजगृहतुर्नृप ॥ ३५ ॥ अहोरात्रैश्चतुःषष्ट्या संयत्तौ तावतीः
कलाः ॥ गुरुदक्षिणयाऽऽचार्यं छंदयामासतुर्नृप ॥३६॥ द्विजस्तयोस्तं महिमानमद्भुतं संलक्ष्य राजन्नतिमानुषीं मतिम्॥
संमंत्र्य पत्न्या स महार्णवे मृतं बालं प्रभासे वरयांबभूव ह ॥ ३७ ॥ तथेत्यथारुह्य महारथौ रथं प्रभासमासाद्य दुर
न्तविक्रमौ ॥ वेलामुपव्रज्य निषीदतुः क्षणं सिंधुर्विदित्वाऽर्हणमाहरत्तयोः ॥ ३८॥ तमाह भगवानाशु गुरुपुत्रः प्रदीयता
म्॥योऽसाविह त्वया ग्रस्तो बालको महतोर्मिणा ॥३९॥ समुद्र उवाच॥नैवाहार्षमहं देव दैत्यः पंचजनो महान् ॥ अंत
र्जलचरः कृष्ण शंखरूपधरोऽसुरः ॥ ४० ॥ आस्ते तेनाहृतो नूनं तच्छ्रुत्वा सत्वरं प्रभुः ॥ जलमाविश्य तं हत्वा नापश्य
दुदरेऽर्भकम् ॥ ४१ ॥ तदंगप्रभवं शंखमादाय रथमागमत् ॥ ततः संयमिनीं नाम यमस्य दयितां पुरीम् ॥ ४२ ॥

मांगा ॥ ३७ ॥ तथास्तु, इस प्रकार कह अत्यन्त पराक्रमी, बडे रथी, कृष्ण बलदेव रथमें बैठ प्रभासक्षेत्रमें पहुँच समुद्रके किनारे जाय एक क्षण बैठगये, तब समुद्र कृष्ण बलदेवको आया जान उनकी पूजा लेकर आया ॥ ३८ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उस समुद्रसे कहनेलगे कि, जो हमारे गुरुके बालक तैंने यहां बडी लहरोंसे डुबा लिये हैं वे गुरुके पुत्र लादे ॥ ३९ ॥ तब समुद्र बोला कि देव! मैंने तो तुम्हारे गुरुके पुत्र नहीं डुबाये, वरन् मेरे भीतर रहनेवाला शंखरूप धारणकिये एक बड़ा दैत्य है, वह हर लेगया है और निश्चय उसके पास है, यह सुनतेही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अत्यन्त शीघ्रतासे जलमें घुस पंचजन दैत्यको मारडाला परन्तु उसके पेटमें बालक नहीं देखा ॥ ४० ॥ ४१ ॥ इसके उपरांत

उस दैत्यके अंगमेंसे शंख ले, श्रीकृष्णचन्द्र रथपर आये और वहाँसे यमराजकी अति प्यारी संयमनीपुरीमें आये ॥ ४२ ॥ और वहाँ जाकर बलदेवजी सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने शंख बजाया, तब प्रजाका दण्ड देनेवाला धर्मराज शंखका शब्द सुन ॥ ४३ ॥ कृष्ण बलदेवकी भक्तिपूर्वक पूजा करनेलगा और सब प्राणियोंके हृदयमें विराजमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीसे हाथ जोडकर बोला कि, हे विष्णु भगवान् लीलापूर्वक आपने मनुष्यका रूप धारण किया है; सो तुम्हारी क्या सेवा करूं ? ॥४४॥तब श्रीभगवान् बोले कि,हे महाराज ! यहाँ जो आप गुरुपुत्रले आयेहैं सो लादीजिये,तब यमराजने कहा कि, वह अपने कर्मोंसे बँधे पडे हैं कैसे लाऊं ? तब श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि उन्हें मेरी आज्ञा हुई है कुछ मेरी आज्ञासे

गत्वा जनार्दनः शंखं प्रदध्मौ सहलायुधः ॥ शंखनिर्ह्रादमाकर्ण्य प्रजासंयमनो यमः ॥ ४३ ॥ तयोः सपर्यां महतीं चक्रे भक्त्युपबृंहिताम् ॥ उवाचावनतः कृष्णं सर्वभूताशयालयम् ॥ लीलामनुष्ययोर्विष्णवोर्युवयोः करवाम किम् ॥ ४४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ गुरुपुत्रमिहानीतं निजकर्मनिबंधनम् ॥ आनयस्व महाराज मच्छासनपुरस्कृतः ॥ ४५ ॥ तथेति तेनोपनीतं गुरुपुत्रं यदूत्तमौ ॥ दत्त्वा स्वगुरवे भूयो वृणीष्वेति तमूचतुः ॥ ४६ ॥ सम्यक् संपादितो वत्स भवद्भ्यां गुरुनिष्क्रयः ॥ कोनु युष्मद्विधगुरोः कामानामवशिष्यते ॥ ४७ ॥ गच्छतं स्वगृहं वीरौ कीर्तिर्वामस्तु पावनी ॥ छंदांस्ययातयामानि भवंत्विह परत्र च ॥ ४८ ॥ गुरुणैवमनुज्ञातौ रथेनानिलरंहसा ॥ आयातौ स्वपुरं तात पर्जन्यनिनदेन वै ॥ ४९ ॥

कर्म बलवान् नहीं है ॥ ४५ ॥ तब " जो आज्ञा" ऐसा कहकर यमराजने गुरुपुत्र लादिया, इसके पीछे यादवोंमें उत्तम श्रीकृष्ण बलदेव उसको ले अपने गुरुको देकर बोले कि, और वर मांगो ॥ ४६ ॥ तब गुरु कहने लगे कि, हे पुत्र ! तुमने गुरुसेवा भलीभांति करी और तुमसरीखोंका जब मैं गुरु हुआ तब मेरे कौन बातकी चाहना शेष रही ? ॥ ४७ ॥ हे वीर ! अब तुम अपने घरको जाओ इस लोक और परलोकमें तुम्हारी पवित्र कीर्त्ति होवे, तुम्हारे वेद नवीन पढेहुए स्मरण बने रहैं ॥ ४८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इस प्रकार गुरुसे आज्ञा पाय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेव

दोनों भाई पवनके समान शीघ्रगामी मेघकी तुल्य गर्जनेवाले रथमें बैठ अपने घरको आये ॥ ४९ ॥ बहुत दिनोंसे नहीं देखनेके कारण रामकृष्णका
दर्शनकर प्रजा बडे आनन्दको प्राप्त हुइ जैसे गयाहुआ धन मिलनेसे आनन्द होताहै ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे
भाषाटीकायां गुरुकुलवासो नाम पंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥ दोहा–छियालीस अध्यायमें; उद्धव व्रजहि पठाय। शोक यशोदा नन्दको, मेटो
ज्ञान सिखाय ॥४६॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! यादवोंमें श्रेष्ठ श्रीकृष्णके प्रिय मंत्री सखा अर्थात् बृहस्पतिके शिष्य बुद्धिमानों
में श्रेष्ठ जो उद्धवजी थे ॥१॥ उन्हें शरणागतोंका दुःख दूर करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने एकान्तमें बुला हाथ पकडकर कहा ॥ २ ॥ हे उद्धव !

समनन्दन्प्रजाः सर्वा दृष्ट्वा रामजनार्दनौ ॥ अपश्यंत्यो बह्वहानि नष्टलब्धधना इव ॥५०॥ इति श्रीमद्भाग०म०द०पू०
नन्दादिसान्त्वनोग्रसेनाभिषेकगुरुकुलवासकरणं नाम पंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥ श्रीशुक उवाच॥ वृष्णीनां प्रवरो
मंत्री कृष्णस्य दयितः सखा ॥ शिष्यो बृहस्पतेः साक्षादुद्धवो बुद्धिसत्तमः ॥ १ ॥ तमाह भगवान्प्रेष्ठं भक्तमेकांतिनं
क्वचित् ॥ गृहीत्वा पाणिना पाणिं प्रपन्नार्तिहरो हरिः ॥ २ ॥ गच्छोद्धव व्रजं सौम्य पित्रोर्नौ प्रीतिमावह ॥ गोपीनां
मद्वियोगाधिं मत्संदेशैर्विमोचय ॥ ३ ॥ ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्तदैहिकाः ॥ ये त्यक्तलोकधर्माश्च मदर्थे
तान्बिभर्म्यहम् ॥ ४ ॥ मयि ताः प्रेयसां प्रेष्ठे दूरस्थे गोकुलस्त्रियः ॥ स्मरंत्योंग विमुह्यंति विरहोत्कंठ्यविह्वलाः ॥ ५ ॥

हे साधु ! तुम व्रजको जाओ हमारे माता पिताको प्रसन्न करो और गोपियोंको जो मेरे बिछुडनेमें कष्ट हुआ है सो मेरा संदेशा लेजाकर दूर करो
॥३॥ मुझमें जिनके मन और प्राण लग रहे हैं मेरेलिये पति पुत्रादि त्याग दिये हैं मैंही प्यारा जिनके आत्मा हूं जो मुझमें मन लगाकर रहती
हैं मेरेलिये जिन्होंने इस लोक तथा परलोकके जितने सुखके उपाय हैं सब त्याग दिये हैं, उनको मैं सुख देताहूं ॥ ४ ॥ हे उद्धव ! उनका
प्यारा मैं जबसे दूर आयाहूं तबसे वह गोकुलकी स्त्रियें मेरी सुधि करके विरहसे मेरी चाहके कारण विवश हो मोहित होजातीहैं * ॥ ५ ॥

* शका–व्रजसे और गोकुलसे मथुरापुरीका चारकोशका अन्तर है और मथुरासे व्रजभी चारही कोश है, परन्तु व्रजको श्रीकृष्ण कभी नहीं गये और गोपीभी मथुराको कभी नहीं गई गोपियें दही छाँछ, माखन वेचनेको भी मथुरापुरीको कभी नहीं गईं, छाँछ वेचनेको आतीं तो भी मोहन प्यारेकी मुलाकात होजाती, हे स्वामिन् ! परस्पर मित्रसे मिलनेके लिये स्त्री, वा पुरुष हजारों कोश चले जाते हैं और कृष्ण–

क्योंकि जब मैंने उनसे कह दियाथा कि मैं शीघ्रही आऊंगा इस कारणसे किसी प्रकार वे गोपियें प्राण धारण किये रहीं सो भी महाकष्टसे यदि उनका आत्मा उनके शरीरमें रहता तो दग्ध होजाता वह तो मुझमें लीन है इसीलिये वह प्राण धारण कररहीं हैं ॥ ६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! इसप्रकार जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा तब उद्धवजी बड़े आदरपूर्वक स्वामीके संदेशेको ले रथमें बैठ नंदरायजीके गोकुलको चले ॥ ७ ॥ और सूर्यके छिपतेही शोभायमान नंदरायजीके गोकुलमें पहुँचे तब संध्यासमय आतीहुई गायोंके खुरोंकी रेणुसे उद्धवजीका रथ ढक गया ॥ ८ ॥

धारयंत्यतिकृच्छ्रेण प्रायः प्राणान्कथंचन ॥ प्रत्यागमनसंदेशैर्बल्लव्यो मे मदात्मिकाः ॥ ६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्त उद्धवो राजन्संदेशं भर्तुरादृतः ॥ आदाय रथमारुह्य प्रययौ नंदगोकुलम् ॥ ७ ॥ प्राप्तो नंदव्रजं श्रीमान्निम्लोचति विभावसौ ॥ छन्नयानः प्रविशतां पशूनां खुररेणुभिः ॥ ८ ॥ वासितार्थेऽभियुध्यद्भिर्नादितं शुष्मिभिर्वृषैः ॥ धावंतीभिश्च वास्राभिरूधोभारैः स्ववत्सकान् ॥ ९ ॥ इतस्ततो विलंघद्भिर्गोवत्सैर्मंडितं सितैः ॥ गोदोहशब्दाभिरवैर्वेणूनां निस्स्वनेन च ॥ १० ॥ गायंतीभिश्च कर्माणि शुभानि बलकृष्णयोः ॥ स्वलंकृताभिर्गोपीभिर्गोपैश्च सुविराजितम् ॥ ११ ॥

पुष्पवती गायोंके लिये चारों ओरसे मतवाले बैलोंके युद्धका शब्द वहाँ होरहाथा और ऐनोंके भारसे व्याईहुई गायें दौड दौडकर अपने बछडोंके पास आतीथीं ॥ ९ ॥ जहाँ तहाँ सफेद गायें गायोंके बछड़े कूदते फाँदते फिरतेहैं गायोंके दुहनेका शब्द जहाँ तहाँ होरहाहै कोई कहता था "लाओ" कोई कहताथा "देओ" ऐसा कोलाहल जहाँ तहाँ मचरहाथा और बाँसुरी बजनेका भी शोर होरहाथा ॥ १० ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और

—और गोपियोंकी ऐसी परम मित्रता थी फिर चार कोशके अन्तर मिले भटे क्यों नहीं इसका क्या कारण ? इधर तो कृष्णके मनमें मोहकी ज्वाला भलकरही थी और उधर गोपियोंके हृदयमें मोहकी ज्वाला जलरही थी, फिर क्या कारण जो कोई न तो मथुरासे गया, न कोई गोकुलसे आया ? यह बडा सन्देह है ।

उत्तर—श्रीकृष्ण लोकनिन्दासे डरे व्रजमें जो लीला हमने करी तब हम बालक थे अब हमारी युवा अवस्था हुई जो गोपी व्रजसे हमारे पास आवेंगी अथवा व्रजको हम जायँगे तो पहिलेके समान चरित्र मथुरामें तथा व्रजमें करने पडेंगे और वह चरित्र हम यहाँ करें तो ससारमें हमारी निन्दा होगी, इस बातका डर करके मायासे गोपियोंको मोहित कर दिया जब गोपी मोहको प्राप्त होगईं तो मनही मनमें विना कृष्ण प्यारेके मनमें परिताप तो किया परन्तु मथुराकी ओरको पाँव न रक्खा और भगवान् लोकलाजसे गोकुलको नहीं गये ॥

बलदेवजीके मंगलरूप कर्मोंको बनी ठनी गोपियें गातीहुई अत्यन्त शोभायमान लगतींथीं ॥११॥ अग्नि, सूर्य, अभ्यागत, गौ, ब्राह्मण, पितर, देवता इनके पूजनकी सामग्री जहाँ तहाँ धरी थीं, धूप होरहीथी दीपक बलरहे थे, फूल धरेथे, गोपोंके घरोंमें पूजा होनेसे यह व्रज मनोहर होरहा था ॥ ॥ १२ ॥ सब ओरसे फुलवारी फूल रहींथीं, पक्षी बोलरहे थे भौंरे गुंज रहेथे राजहंस और कारंडवपक्षी जहां बैठेथे, ऐसे कमलोंके समूहसे वह व्रज शोभायमान होरहा था ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रके प्रियमित्र उद्धवजीको आया जान नन्दरायजी अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक मिले और श्रीकृष्ण चन्द्रके पाससे आये हैं, यह जानकर ईश्वर बुद्धिसे पूजन किया ॥ १४ इसके उपरान्त अत्यन्त श्रेष्ठ सामग्रियोंका भोजन कराय, शय्यापर सुख

अग्न्यर्कातिथिगोविप्रपितृदेवार्चनान्वितैः ॥ धूपदीपैश्च माल्यैश्च गोपावासैर्मनोरमम् ॥ १२ ॥ सर्वतः पुष्पितवनं द्विजालिकुलनादितम् ॥ हंसकारंडवाकीर्णैः पद्मखंडैश्च मंडितम् ॥ १३ ॥ तमागतं समागम्य कृष्णस्यानुचरं प्रियम् ॥ नंदः प्रीतः परिष्वज्य वासुदेवधियाऽऽर्चयत् ॥ १४ ॥ भोजितं परमान्नेन संविष्टं कशिपौ सुखम् ॥ गतश्रमं पर्यपृच्छत्पादसंवाहनादिभिः ॥ १५ ॥ कच्चिदंग महाभाग सखा नः शूरनंदनः ॥ आस्ते कुशल्यपत्याद्यैर्युक्तो मुक्तः सुहृद्वृतः ॥ १६ ॥ दिष्ट्या कंसो हतः पापः सानुगः स्वेन पाप्मना ॥ साधूनां धर्मशीलानां यदूनां द्वेष्टि यः सदा ॥ १७ ॥ अपि स्मरति नः कृष्णो मातरं सुहृदः सखीन् ॥ गोपान्व्रजं चात्मनाथं गावो वृंदावनं गिरिम् ॥ १८ ॥ अप्यायास्यति गोविंदः स्वजनान्सकृदीक्षितुम् ॥ तर्हि द्रक्ष्याम तद्वक्रं सुनसं सुस्मितेक्षणम् ॥ १९ ॥

पूर्वक पौढ़ाय, चरण दाब, मार्गका खेद मिटाय, उद्धवजीसे नन्दरायजी बोले ॥१५॥ हे बडभागी उद्धव! कहो शूरसेनके पुत्र हमारे सखा वासुदेवजी पुत्रोंसहित कुशलपूर्वक हैं? कंसके बंदीखानेसे छूटे हैं? भाई बन्धु हितकारियोंसहित प्रसन्न हैं? ॥ १६ ॥ और पापी कंस समस्त सेवकोंसहित मारा गया. यह बड़ाही मंगल हुवा क्योंकि वह कंस धर्मस्वभाववाले यादवोंसे सदा वैर करताथा ॥ १७ ॥ हे उद्धवजी! और यह भी कहो कि, वह कृष्णचन्द्रभी कभी हमारी और अपनी माताकी सुधि करते हैं, तथा सुहृद सखा गोपोंकी सुधि करते हैं? और जिसके आपही रक्षक हैं ऐसे ब्रजकी भी कभी सुधि करते हैं, और गौ, ब्राह्मण, गोवर्द्धन पर्वतकी भी कभी सुधि करते हैं? ॥ १८ ॥ गायोंका हित करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र, जब कभी

अपने भाई बंधुके देखनेके लिये आवैंगे तब सुंदर नासिका सुंदर मुसकान चितवनयुक्त उनके मुखका दर्शन करेंगे ॥ १९ ॥ दावाग्निसे, पवनसे, इन्द्रकी वर्षासे, विषयुक्त सर्पसे, अघासुरसे और वडी बडी मृत्युओंसे महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रने हमारी रक्षा करी ॥ २० ॥ हे उद्धवजी ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पराक्रम और लीलापूर्वक कटाक्षभरी चितवन, हँसन और बोलनेकी सुधि करतेहैं, तब हमारी संपूर्ण क्रिया शिथिल होजातीहैं ॥२१॥ मुकुन्दके चरणोंके चिह्न पर्वत, नदी, वनके स्थान और उनके खेलनेके स्थानोंको जब देखते हैं, तब हमारा मन कृष्णमय होजाता है ॥ २२ ॥ देवताओंका कार्य करनेके लिये इस संसारमें कृष्ण अवतार लेकर आये हैं उन्हें मैं देवताओंमें उत्तम मानताहूँ और मैंने बडा गंभीर गर्गाचार्यका

दावाग्नेर्वातवर्षाच्च वृषसर्पाच्च रक्षिताः ॥ दुरत्ययेभ्यो मृत्युभ्यः कृष्णेन सुमहात्मना ॥ २० ॥ स्मरतां कृष्णवीर्याणि लीलापांगनिरीक्षितम् ॥ हसितं भाषितं चांग सर्वा नः शिथिलाः क्रियाः ॥ २१ ॥ सरिच्छैलवनोद्देशान्मुकुंदपदभूषितान् ॥ आक्रीडानीक्षमाणानां मनो याति तदात्मताम् ॥ २२ ॥ मन्ये कृष्णं च रामं च प्राप्ताविह सुरोत्तमौ ॥ सुराणां महदर्थाय गर्गस्य वचनं यथा ॥ २३ ॥ कंसं नागायुतप्राणं मल्लौ गजपतिं तथा ॥ अवधिष्टां लीलयैव पशूनिव मृगाधिपः ॥ २४ ॥ तालत्रयं महासारं धनुर्यष्टिमिवेभराट् ॥ बभंजैकेन हस्तेन सप्ताहमदधाद्गिरिम् ॥ २५ ॥ प्रलंबो धेनुकोऽरिष्टस्तृणावर्तो बकादयः ॥ दैत्याः सुरासुरजितो हता येनेह लीलया ॥ २६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति संस्मृत्य संस्मृत्य नंदः कृष्णानु[illegible]धीः ॥ अत्युत्कंठोऽभवत्तूष्णीं प्रेमप्रसरविह्वलः ॥ २७ ॥

वचनभी ऐसेही सुना है ॥२३॥ दशहजार हाथियोंका बल रखनेवाले कंस और मल्लोंको वैसेही कुवलयापीड हाथीको, सिंह जैसे पशुओंको मारता है उसीप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वकही मारडाला ॥ २४ ॥ फिर वडा भारी तीन तालके समान धनुष एक हाथसे उठाकर जैसे हाथी लठियाको तोडताहै उसीप्रकार तोडडाला और सात दिनतक गोवर्द्धन पर्वतको बायें हाथकी अँगुलीपर धारण किया ॥ २५ ॥ प्रलम्बासुर, धेनुकासुर, तृणावर्त्त, बकासुर आदि और भी जो सुर असुरोंके जीतनेवाले दैत्य थे, सो श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वकही मारडाले ॥ २६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! कृष्णमें प्रेमबुद्धिवाले नन्दरायजी इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी सुधि करके, आँखोमें आँसू भर गद्गद कण्ठ प्रेमके

भावमें व्याकुल होकर चुप होगये ॥ २७ ॥ यशोदाने जो ऐसे वर्णन कियेजाते श्रीकृष्णके सुन्दर चरित्र श्रवणकिये, तो स्नेहसें स्तनोंमें दूध उमडि आया और नेत्रोंसे आंसू बहने लगे ॥ २८ ॥ इस प्रकार नन्दराय और यशोदाका भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें परम अनुराग देखकर उद्धवजी नन्दजीसे बोले ॥ २९ ॥ उद्धवजी बोले कि, मानदेनेवाले नंदजी! इस संसारमें देहधारियोंके मध्यमें निश्चय तुम प्रशंसाके योग्य हो, क्योंकि जो सबके गुरु नारायण हैं, उनमें ऐसी बुद्धि लगाई है ॥ ३० ॥ यह जो कृष्ण बलदेव हैं, सो विश्वके लिये उपादान कारण हैं इसीसे पुरुषप्रकृतिरूप हैं, सब प्राणियोंमें प्रवेश करके अनेक प्राणियोंके अनेक प्रकारके ज्ञानके साक्षी और अनादि हैं ॥ ३१ ॥ प्राण छूटती समय

यशोदा वर्ण्यमानानि पुत्रस्य चरितानि च ॥ शृण्वंत्यश्रूण्यवस्राक्षीत्स्नेहस्नुतपयोधरा ॥२८॥ तयोरित्थं भगवति कृष्णे नन्दयशोदयोः ॥ वीक्ष्यानुरागं परमं नंदमाहोद्धवो मुदा ॥ २९ ॥ उद्धव उवाच ॥ युवां श्लाघ्यतमौ नूनं देहिनामिह मानद ॥ नारायणेऽखिलगुरौ यत्कृता मतिरीदृशी ॥ ३० ॥ एतौ हि विश्वस्य च बीजयोनी रामो मुकुंदः पुरुषः प्रधानम् ॥ अन्वीय भूतेषु विलक्षणस्य ज्ञानस्य चेशात इमौ पुराणौ ॥ ३१ ॥ यस्मिञ्जनः प्राणवियोगकाले क्षणं समावेश्य मनो विशुद्धम् ॥ निर्हृत्य कामाशयमाशु याति परां गतिं ब्रह्ममयोऽर्कवर्णः ॥ ३२ ॥ तस्मिन्भवंतावखिलात्महेतौ नारायणे कारणमर्त्यमूर्तौ ॥ भावं विधत्तां नितरां महात्मन्किं वाऽवशिष्टं युवयोः सुकृत्यम् ॥ ३३ ॥ आगमिष्यत्यदीर्घेण कालेन व्रजमच्युतः ॥ प्रियं विधास्यते पित्रोर्भगवान्सात्वतां पतिः ॥ ३४ ॥ हत्वा कंसं रंगमध्ये प्रतीपं सर्वसात्त्वताम् ॥ यदाह वः समागत्य कृष्णः सत्यं करोति तत् ॥ ३५ ॥

यह पुरुष क्षणभर शुद्ध मनको जिन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें लगा शीघ्रही कर्मोंकी वासनाओंको छोड सूर्यके समान प्रकाशमान ब्रह्मरूप होकर परमगतिको प्राप्त करता है ॥ ३२ ॥ जब सबके आत्मा कार्य और कारणसे मनुष्यरूप धरे परिपूर्ण नारायणमें अतिशय करके तुम भक्ति करतेहो तो फिर तुमको क्या करना शेष रहा ॥ ३३ ॥ अच्युत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र शीघ्रही व्रजको आवेंगे क्योंकि वह भक्तोंका पालन करनेवाले हैं इसलिये तुम्हें और यशोदाको वह थोडेही दिनोंमें आनकर आनन्द देंगे ॥ ३४ ॥ सब यादवोंके वैरी कंसको रंगभूमिमें मार तुम्हारे पास आनकर

श्रीकृष्णचन्द्रने जो वचन कहा था, उसे अवश्य सत्य करैंगे ॥ ३५ ॥ हे बडभागियो ! अब तुम कुछ खेद मत करो, कृष्णको अपने पासही देखोगे, क्योंकि जैसे लकडीमें ज्योति रहतीहै उसी प्रकार सब प्राणियोंके हृदयमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रहतेहैं ॥ ३६ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रको न कोई प्यारा है न कोई कुप्यारा है, न कोई उत्तम है, न कोई अधम है, न कोई समान है, न कोई विषम है और न उन्हें अभिमान है, वह तो समदृष्टिहैं ॥ ३७ ॥ न उनके माता है, न पिता है, न स्त्री है, न पुत्रादिक हैं, न उनके देह है और उनका जन्म भी नहीं है ॥ ३८ ॥ इन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके कर्मभी नहीं हैं क्योंकि वह तो संसारमें देवादिक, मनुष्यादिक, नृसिंहादिकोंकी जो योनि हैं, उनमें खेलनेके लिये और साधुपुरुषोंकी रक्षा करनेके लिये

मा खिद्यतं महाभागौ द्रक्ष्यथः कृष्णमंतिके ॥ अंतर्हृदि स भूतानामास्ते ज्योतिरिवैधसि ॥ ३६ ॥ न ह्यस्यास्ति प्रियः कश्चिन्नाप्रियो वाऽस्त्यमानिनः ॥ नोत्तमो नाधमो वाऽपि समोनास्यासमोऽपि वा ॥३७॥ न माता न पिता तस्य न भार्या न सुतादयः ॥ नात्मीयो न परश्चापि न देहो जन्म एव च ॥ ३८ ॥ न चास्य कर्म वा लोके सदसन्मिश्रयोनिषु ॥ क्रीडार्थं सोपि साधूनां परित्राणाय कल्पते ॥ ३९ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति भजते निर्गुणो गुणान् ॥ क्रीडन्नतीतोऽत्र गुणैः सृजत्यवति हंत्यजः ॥ ४० ॥ यथा भ्रमरिकादृष्ट्या भ्राम्यतीव महीयते ॥ चित्ते कर्तरि तत्रात्मा कर्तेवाहंधिया स्मृतः ॥ ४१ ॥ युवयोरेव नैवायमात्मजो भगवान्हरिः ॥ सर्वेषामात्मजो ह्यात्मा पिता माता स ईश्वरः ॥ ४२ ॥ दृष्टं श्रुतं भूतभवद्भविष्यत्स्थास्नुश्चरिष्णुर्महदल्पकं च ॥ विनाऽच्युताद्वस्तुतरां न वाच्यं स एव सर्वं परमार्थभूतः ॥ ४३ ॥

प्रगट होतेहैं ॥३९॥ निर्गुण भगवान् सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण, इन तीन मायाके गुणोंको अंगीकार करतेहैं और निर्गुणसे अलग अजन्मा भगवान् क्रीडा करके विश्वको उत्पन्न, पालन तथा संहार करतेहैं ॥ ४० ॥ जैसे बालक चाँई मांई फिरताहै तब उसकी दृष्टि फिरती है और उससे पृथ्वी फिरतीसी दिखलाई देती है, इसी प्रकार चित्त जो कर्त्ता है, उसमें अहंकारसे आत्मा भी कर्तासा दिखाई देताहै ॥४१॥ यह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारेही पुत्र नहीं हैं, बरन सबके पुत्र हैं, आत्मा हैं, पिता हैं, माता हैं और ईश्वरोंके ईश्वर हैं ॥ ४२ ॥ जो कुछ दीखता है और जो कुछ

होचुका और जो होता है और जो होगा और जो स्थावर जंगम हैं, जो कुछ बड़ा छोटा है, सो सब श्रीकृष्णचन्द्रके विना अतिशय करके कहनेके योग्य नहीं है. परमार्थ रूप श्रीकृष्ण हैं सोई सर्वरूप हैं ॥ ४३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! इसी प्रकार वार्ता करते करते सब रात्रि बीतगई और गोपियें प्रातःकालको उठ, दीवे बाल, देहलियोंका पूजनकर, दही मथने लगीं ॥ ४४ ॥ दीवोंसे प्रकाशमान मणियोंके जड़ाऊ गहनोंसे उस समय वह गोपियें अत्यन्त शोभायमान लगनेलगीं, नेतियोंके खैंचनेसे भुजाओंके चूरी कंकण हिल रहे हैं, नितम्ब हिलते जाते हैं, स्तनोंपर हार भी हिलता है, कुण्डलोंसे प्रकाशमान कपोल और अरुण केशरकी खौर मुखपर लगी है॥ ४५ ॥ कमलदललोचन भगवान्

एवं निशा सा ब्रुवतोर्व्यतीता नंदस्य कृष्णानुचरस्य राजन्॥गोप्यः समुत्थाय निरूप्य दीपान्वास्तून्समभ्यर्च्य दधीन्य मंथन् ॥ ४४ ॥ ता दीपदीप्तैर्मणिभिर्विरेजू रज्जूर्विकर्षद्भुजकंकणस्रजः ॥ चलन्नितंबस्तनहारकुंडलत्विषत्कपोलारुणकुंकुमाननाः ॥ ४५ ॥ उद्गायतीनामरविंदलोचनं व्रजांगनानां दिवमस्पृशद्ध्वनिः ॥ दध्नश्च निर्मंथनशब्द मिश्रितो निरस्यते येन दिशाममंगलम् ॥ ४६ ॥ भगवत्युदिते सूर्ये नंदद्वारि व्रजौकसः ॥ दृष्ट्वा रथं शातकौंभं कस्यायमिति चाब्रुवन् ॥ ४७ ॥ अक्रूर आगतः किं वा यः कंसस्यार्थसाधकः ॥ येन नीतो मधुपुरीं कृष्णः कमललोचनः ॥ ४८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रका चारित्र जब व्रजबालाओंने गाया, तब वह गीत स्वर्गतक पहुँचा और दहीके मथनेका शब्द भी उस गीतमें मिल रहा था, उन गोपियोंके गीतोंसे दिशाओंके सब अमंगल दूर होजातेहैं ॥ ४६ ॥ भगवान् सूर्यके उदय होनेपर नंदरायजीके दरवाजेपर सुनहरी साजका रथ खड़ा देखकर "यह किसका रथ है" इसप्रकार कहते व्रजवासी नर नारी कहने लगे ॥ ४७ ॥ कि, क्या कंसके कार्यका साधक अक्रूर आया है ? जो कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मथुरा लेगयाहै फिर अपने स्वामीको मरवाकर अब क्यों आया ? अब क्या हमें लेजाकर हमारे मांसके पिंड

बनाकर देगा। इस प्रकार गोपियें आपसमें बातें करही रहीथीं कि, इननेहीमें उद्धवजी संध्योपासनादि नित्यकर्म करके आये ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायां षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥ दोहा–उद्धव सैंतालीसमें, पाय कृष्ण आदेश। गोपिनको जाके दियो, तत्त्वज्ञान उपदेश ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित! लम्बी भुजा, नवीन कमलसे नेत्र, पीताम्बर पहरे कमलकी माला धारण किये, प्रकाशमान मुखारविन्द स्वच्छ कानोंमें कुण्डल पहरे कृष्णके अनुचर उद्धवजीको देख व्रजकी स्त्रियोंको परम आश्चर्य प्राप्त हुआ और परस्पर कहने लगीं ॥१॥ कि, सुन्दर रूप यह कौन है, कहाँसे आया है? भगवान् श्रीकृष्णचंद्रकेसा वेष है, वैसेही गहने पहर रहा है, इसप्रकार

किं साधयिष्यत्यस्माभिर्भर्तुः प्रेतस्य निष्कृतिम् ॥ इति स्त्रीणां वदंतीनामुद्धवोऽगात्कृताह्निकः॥४९॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे नंदशोकापनयनं नाम षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥४६॥ श्रीशुक उवाच॥ तं वीक्ष्य कृष्णानुचरं व्रजस्त्रियः प्रलंबबाहुं नवकंजलोचनम्॥ पीतांबरं पुष्करमालिनं लसन्मुखारविंदं परिमृष्टकुंडलम् ॥ १ ॥ शुचिस्मिताः कोऽयमपीच्यदर्शनः कुतश्च कस्याच्युतवेषभूषणः ॥ इति स्म सर्वाः परिवव्रुरुत्सुकास्तमुत्तमश्लोकपदांबुजाश्रयम् ॥ २ ॥ तं प्रश्रयेणावनताः सुसत्कृतं सव्रीडहासेक्षणसूनृतादिभिः ॥ रहस्यपृच्छन्नुपविष्टमासने विज्ञाय संदेशहरं रमापतेः ॥ ३ ॥ जानीमस्त्वां यदुपतेः पार्षदं समुपागतम् ॥ भर्त्रेह प्रेषितः पित्रोर्भवान्प्रियचिकीर्षया ॥ ४ ॥ अन्यथा गोव्रजे तस्य स्मरणीयं न चक्ष्महे ॥ स्नेहानुबंधो बंधूनां मुनेरपि सुदुस्त्यजः ॥ ५ ॥

सब गोपियोंने श्रीकृष्णचंद्रके चरणारविन्दका भक्त जान उद्धवजीको चारों ओरसे घेरलिया ॥ २ ॥ और अत्यन्त आधीनतासे नम्र हो, लाजभरी हँसन, चितवन तथा मीठी वाणीसे सत्कारकर एकान्त आसनपर बैठे उद्धवजीको श्रीकृष्णचन्द्रके पाससे संदेशा लेकर आये जान, वह गोपियें पूंछने लगीं ॥ ३ ॥ कि, हमें जान पड़ता है तुम श्रीकृष्णचन्द्रके सेवक हो और माता पिताके प्रसन्न करनेको तुम्हें श्रीकृष्णचन्द्रने भेजा है ॥ ४ ॥ क्योंकि इस व्रजमें और कोई ऐसा नहीं है, जो उन्हें स्मरण आवे और माता पिताका तो स्नेह बड़े वैराग्यवान् पुरुषपर भी नहीं छूट सक्त

इसीकारण औरोंसे यहाँ अपने कार्यके लिये मित्रता जनाई, जबतक काम पडा, तबतक मित्रता रक्खी, जैसे पुरुष स्त्रियोंसे प्यार करता है और भौंरा फूलोंसे प्यार रखता है, यह स्वार्थहीकी प्रीति है ॥ ५ ॥ ६ ॥ यद्यपि उन श्रीकृष्णचन्द्रने हमसे प्रीति करी थी, परन्तु तौभी दरिद्रीपुरुषको जैसे वेश्या त्याग देती है, प्रजा असमर्थ राजाको त्यागदेती है और दक्षिणापाकर पुरोहित जैसे यजमानको त्याग देता है ॥ ७ ॥ पक्षी जैसे फलरहित वृक्षको छोड देते हैं, अभ्यागत भोजन करके जैसे गृहको त्याग देतेहैं, जारपुरुष भोग करके जैसे स्त्रीको त्यागदेताहै, उसीप्रकार भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र हमको त्यागकर चलेगये ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभाग परीक्षित्! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके दूत उद्धवजी जिस समय व्रजमें

पुंभिः स्त्रीषु कृतां यद्वत्सुमनस्स्विव षट्पदैः ॥ ६ ॥ निस्स्वं त्यजंति गणिका
अकल्पं नृपतिं प्रजाः ॥ अधीतविद्या आचार्यमृत्विजो दत्तदक्षिणम् ॥७॥ खगा वीतफलं वृक्षं भुक्त्वा चातिथयो गृहम् ॥
दग्धं मृगास्तथाऽरण्यं जारो भुक्त्वा रतां स्त्रियम् ॥ ८ ॥ इति गोप्यो हि गोविंदे गतवाक्कायमानसाः ॥ कृष्णदूते व्रजं याते
उद्धवे त्यक्तलौकिकाः ॥९॥ गायंत्यः प्रियकर्माणि रुदत्यश्च गतह्रियः ॥ तस्य संस्मृत्यसंस्मृत्य यानि कैशोरबाल्ययोः ॥
॥ १० ॥ काचिन्मधुकरं दृष्ट्वा ध्यायंती कृष्णसंगमम् ॥ प्रियप्रस्थापितं दूतं कल्पयित्वेदमब्रवीत् ॥ ११ ॥ गोप्युवाच ॥
मधुप कितवबंधो मा स्पृशांघ्रिं सपत्न्याः कुचविलुलितमालाकुंकुमश्मश्रुभिर्नः ॥ वहतु मधुपतिस्तन्मानिनीनां प्रसादं
यदुसदसि विडंब्यं यस्य दूतस्त्वमीदृक् ॥ १२ ॥

आये, उसीसमय गोपियोंकी वाणी, देह, मन, इत्यादि गोविंदमें जायलगे, अधिक क्या कहें, लौकिकव्यवहार खानपानादिक भी सब छूटगये ॥ ९ ॥ अपने प्यारेके कर्मोंकी गानेलगीं और भगवान् केशवमूर्ति बाल अवस्था तथा तरुण अवस्थाके जो चरित्र थे, उनको याद कर, लाज त्याग, रोतीहुई उद्धवजीसे पूछनेलगीं और कोई एक गोपी उद्धवजीका स्वरूप देख, श्रीकृष्णके संगका ध्यान कर भौंरेको देख, उसे प्यारेका भेजाहुआ दूत जान वक्ष्यमाण वचन कहनेलगीं, अर्थात् भौंरेके बहाने उद्धवजीसे कहने लगीं ॥ १० ॥ ११ ॥ गोपी बोली कि, हे मधुप! हे कपटी मित्र! हमारे चरणोंका स्पर्श मत करे, क्योंकि भौंरेका देह तो काला और मुख पीला होताहै और तेरे तो सौतके कुचोंसे मीठी पुष्पोंकी

मालाकी केशर डाढी मूछोंमें लगीहै, जो तू स्पर्श करेगा तो हमें स्नान करना पड़ैगा, यदि कहो कि, मुझे तो तुम्हारे प्रसन्न करनेको श्रीकृष्णचन्द्रने भेजाहै, सो तुम जाकर मथुराकीही स्त्रियोंको प्रसन्न करो, जैसे तू हमारे पास आया है, इसी प्रकार यादवोंकी स्त्रियोंके पास भी गयाहोगा, परन्तु यादवोंकी सभामें इस बातकी हँसी हुई होगी कि, कृष्णका दूत ऐसा निर्लज्ज है ॥ १२॥ जैसा तू है, वैसाही तेरा स्वामी है, जैसे तू फूलोंकी सुगंधिले उसी समय उनको छोड़देताहै, उसी प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने भी मोहित करनेवाला अपने अधरोंका अमृत एकबार पिलाय हमको त्यागन करदिया, परन्तु बड़े आश्चर्यकी बात है कि, लक्ष्मी उनके चरण कमलका कैसे सेवन करतीहै, अनुमान होता है कि, श्रीकृष्णके मीठे मीठे वचनोंसे उसका चित्त हरगया होगा, इसीलिये वह पड़ी रहती है ॥ १३ ॥ हे भ्रमर ! तू हमारे प्रसन्न करनेको श्रीकृष्णचरित्र क्यों गाता है,

सकृदधरसुधां स्वां मोहिनीं पाययित्वा सुमनस इव सद्यस्तत्यजेऽस्मान्भवादृक् ॥ परिचरति कथं तत्पादपद्मं तु पद्मा ह्यपि बत हृतचेता उत्तमश्लोकजल्पैः ॥ १३ ॥ किमिह बहु षडंघ्रे गायसि त्वं यदूनामधिपतिमगृहाणामग्रतो नः पुराणम् ॥ विजयसखसखीनां गीयतां तत्प्रसंगः क्षपितकुचरुजस्ते कल्पयंतीष्टमिष्टाः ॥ १४ ॥ दिवि भुवि च रसायां काः स्त्रियस्तद्दुरापाः कपटरुचिरहासभ्रूविजृंभस्य यास्स्युः ॥ चरणरज उपास्ते यस्य भूतिर्वयं का अपि च कृपणपक्षे ह्युत्तमश्लोकशब्दः ॥ १५ ॥ विसृज शिरसि पादं वेद्म्यहं चाटुकारैरनुनयविदुषस्तेऽभ्येत्य दौत्यैर्मुकुंदात् ॥ स्वकृत इव विसृष्टापत्यपत्यन्यलोका व्यसृजदकृतचेताः किं नु संधेयमस्मिन् ॥ १६ ॥

क्योंकि हमनें तो घर इत्यादि भी त्याग दियाहै, श्रीकृष्णकी सखी मथुराकी जो स्त्रियें हैं, उनके आगे उनका प्रसंग गा, जिनकी कामाग्नि वह शान्त करतेहैं, वह प्यारी सखियें तुझे रीझकर कुछ देंगी ॥ १४ ॥ हे कपटी कपटभरी रुचिर हाँसीवाले श्रीकृष्णचन्द्रकी भ्रुकुटीकी मरोर ऐसी है कि, स्वर्ग, पृथ्वी और पातालकी स्त्रियें भी उन्हें दुर्लभ नहीं हैं, लक्ष्मीजी जिनके चरणरजकी सेवा करती हैं, वहाँ हमारी क्या चलसक्ती है, परन्तु तौभी हमने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका उत्तमश्लोक नाम सुनाहै, सो जब हम गरीबनियोंकी सुधि लेंगे, तब वह नाम रहेगा, नहीं तो जाता रहेगा ॥ १५ ॥ अपने शिरको मेरे पाँवोंमेंसे उठाले, क्योंकि मैं तेरी संपूर्ण बातें जानतीहूं, तू मुकुंद श्रीकृष्णचन्द्रसे दूतकर्म सीखकर

चतुर होगया है, देखो हमने इस संसारमें श्रीकृष्णचन्द्रकेलिये पति, पुत्र, लोक, परलोक सब छोड़ दिया और वह हमें छोड़कर चलेगये, अब उससे
हमें क्या मिलाप करना ? इस प्रकार गोपियें कहनेलगीं ॥ १६ ॥ फिर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पहले कर्मोंकी सुधि करके कहनेलगीं कि हम
को श्रीकृष्णसे भय लगता है क्योंकि पहले अयोध्यामें राजा दशरथके पुत्र रामचन्द्र हुये, तो सुग्रीवकी ओर होकर वधिक समान वालिको मारा;
व्याध तो मांस खानेके लिये मारै है परन्तु इन्होंने तो व्यर्थही मारा, बंदरका कोई मांस नहीं खाताहै, दूर्वादलश्यामके सुन्दर रूपपर रीझकर राव
णकी बहन शूर्पणखा आई, तो लक्ष्मणको सिखा, स्त्रीके वश हो उसके नाक कान काटलिये फिर वामन अवतार लेकर काकके समान आचरण
कर राजा बलिकी भेंट पूजा ले उसीको बाँधदिया इस कारण हम इस कालेकी मित्रतासे अघायगईं, अब कभी भूलकर भी कालोंसे मित्रता न करेंगी

मृगयुरिव कपींद्रं विव्यधे लुब्धधर्मा स्त्रियमकृत विरूपां स्त्रीजितः कामयानाम् ॥ बलिमपि बलिमत्त्वाऽवेष्टय
ध्वांक्षवद्यस्तदलमसितसख्यैर्दुस्त्यजस्तत्कथाऽर्थः ॥ १७ ॥ यदनुचरितलीलाकर्णपीयूषविप्रुट्सकृददनविधूतद्वंद्वधर्मा
विनष्टाः ॥ सपदि गृहकुटुंबं दीनमुत्सृज्य दीना बहव इह विहंगा भिक्षुचर्यां चरंति ॥ १८ ॥ वयमृतमिव जिह्मव्याहृतं
श्रद्दधानाः कुलिकरुतमिवाज्ञाः कृष्णवध्वो हरिण्यः ॥ ददृशुरसकृदेतत्तन्नखस्पर्शतीव्रस्मररुज उपमंत्रिन्भ
ण्यतामन्यवार्ता ॥ १९ ॥

तब उद्धवजी बोले कि, मैं जिस समयसे आयाहूं तुम उनकीही बातें कररही हो, तो गोपी बोलीं कि, जैसे उनमें और गुण हैं उसी प्रकार यह अवगुण
है यद्यपि उनको दुःखदायी जानती हैं, परन्तु तौ भी उनकी बातोंका छूटना तो हमसे महाकठिन है ॥ १७ ॥ जिन्होंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके
लीलाचरित्ररूपी अमृतका कानोंमें एक कणका भी स्वाद लेलियाहै, वह राग, द्वेष, त्याग असत्यके तुल्य हो दुःखरूप पुत्र पौत्रादिकोंको त्याग
भोगोंको छोड़ पक्षीके समान घर घर भीख माँगते फिरते हैं ॥ १८ ॥ जैसे अज्ञानी कृष्णसार हरिणकी स्त्री हारिणी वधिकके गीतसे मोहित होकर
घायल होजाती है उसी प्रकार हमने कपटी श्रीकृष्णका वचन सत्य मानकर यह देखा, जिनके नखोंके स्पर्शसे हमें भी कामदेवकी पीड़ा उत्पन्न हुई,

इसलिये हे दूत! उस कपटीकी बात जानेदे और बात कहु ॥ १९ ॥ हे प्यारेके सखा! क्या तू फिर आया, तुझे प्यारे कृष्णने भेजा है, इस कारण हे दूत! तू पूजा करनेके योग्य है और जो तुझे इच्छा हो सो वर माँग, क्या लक्ष्मीका संग न छोड़नेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके पास हमें लेचलना चाहता है परन्तु कैसे लेजायगा, क्योंकि उनके वक्षस्थलमें तो लक्ष्मीजी संगही रहती हैं इसलिये हमारा क्या प्रयोजन है॥ २० ॥ हे सौम्य! भला श्रीकृष्णचन्द्र तो अभी मथुरामें वास करते हैं, कभी उन्हें अपने माता पिता नन्द यशोदा आदिकका भी स्मरण आता है और कभी अपने बंधु बांधवोंकीभी याद करते हैं, कभी गोपोंका भी स्मरण करते हैं और कभी हमारी बात भी चलाते हैं; अगरके समान सुगंधवाली भुजा कभी हमारे शिरपर भी आनकर

प्रियसख पुनरागाः प्रेयसा प्रेषितः किं वरय किमनुरुन्धे माननीयोऽसि मेंग ॥ नयसि कथमिहास्मान्दुस्त्यजद्वंद्वपार्श्वं सततमुरसि सौम्य श्रीर्वधूः साकमास्ते ॥ २० ॥ अपि बत मधुपुर्यामार्यपुत्रोऽधुनाऽऽस्ते स्मरति स पितृगेहान्सौम्य बंधूंश्च गोपान् ॥ क्वचिदपि स कथा नः किंकरीणां गृणीते भुजमगुरुसुगंधं मूर्ध्न्यधास्यत्कदा नु ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथोद्धवो निशम्यैवं कृष्णदर्शनलालसाः ॥ सांत्वयन्प्रियसंदेशैर्गोपीरिदमभाषत ॥ २२ ॥ उद्धव उवाच ॥ अहो यूयं स्म पूर्णार्था भवत्यो लोकपूजिताः ॥ वासुदेवे भगवति यासामित्यर्पितं मनः ॥ २३ ॥ दानव्रततपोहोमजपस्वाध्यायसंयमैः ॥ श्रेयोभिर्विविधैश्चान्यैः कृष्णे भक्तिर्हि साध्यते ॥ २४ ॥ भगवत्युत्तमश्लोके भवतीभिरनुत्तमा ॥ भक्तिः प्रवर्तिता दिष्ट्या मुनीनामपि दुर्लभा ॥ २५ ॥

धरेंगे ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित! इस प्रकार उद्धवजी श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनकी चाहना गोपियोंकी सुन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके संदेशेको समझानेलगे ॥ २२ ॥ उद्धवजी बोले कि, हे गोपियो! तुमने भगवान् वासुदेव श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाया है इस लिये तुम निश्चय कृतार्थ होगई और संपूर्ण लोकोंमें तुम्हारा यश होगा ॥ २३ ॥ क्योंकि दान, व्रत, तप, होम, जप, यज्ञ, वेदपाठ, इन्द्रियोंका रोकना और अनेक प्रकारके कल्याणके उपाय सब करनेका फल यही है, जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें भक्ति हो ॥ २४ ॥ बड़े मुनीश्वरोंको दुर्लभ भक्ति तुमने

उत्तमश्लोक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें करी, यह बड़ा मंगल है ❀ ॥ २५ ॥ पति, पुत्र, देह, भाई, बंधु और अपने घरोंको त्याग परमपुरुष भगवान्
श्रीकृष्णचन्द्रको तुमने अपना पति करा, यह बहुत बड़ा मंगल हुआ ॥२६॥ हे बडभागियो ! इन्द्रियोंकी जिनमें गम नहीं, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें
विरहसे एकान्त भक्ति तुम्हें उत्पन्न हुई, यह तुमने मेरे ऊपर बड़ा अनुग्रह किया ॥ २७ ॥ हे मंगलरूपिणियो ! तुमको सुख देनेवाले प्यारेका संदेशा
कहता हूँ सो सुनो, श्रीकृष्णचन्द्रके रहस्यकार्यके करनेवाले संदेशेको लेकर मैं आया हूँ ॥ २८ ॥ उद्धवजी गोपियोंसे भगवान्ने श्रीमुखसे जो

सर्वा
दिष्ट्या पुत्रान्पतीन्देहान्स्वजनान्भवनानि च ॥ हित्वाऽवृणीत यूयं यत्कृष्णाख्यं पुरुषं परम् ॥ २६ ॥
त्ममावोधिकृतो भवतीनामधोक्षजे ॥ विरहेण महाभागामहान्मेऽनुग्रहः कृतः ॥ २७ ॥ श्रूयतां प्रियसंदेशो भवतीनां
सुखावहः ॥ यमादायागतो भद्रा अहं भर्त्तू रहस्करः ॥ २८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ भवतीनां वियोगो मे न हि सर्वात्मना
क्वचित् ॥ यथा भूतानि भूतेषु ख वाय्वग्निर्जलं मही ॥ तथाऽहं च मनः प्राणभूतेंद्रियगुणात्मना ॥ २९ ॥ आत्मन्ये
वात्मनात्मानं सृजे हन्म्यनुपालये ॥ आत्ममायानुभावेन भूतेंद्रियगुणात्मना ॥ ३० ॥

वचन कहे थे, सो कहने लगे, श्रीभगवान्ने उपदेश किया है कि, सबका उपादान कारण मैं हूँ सो मुझसे तुम कभी दूर नहीं हो जैसे आकाश,
पवन, जल, पृथ्वी, तेज ये पंचतत्त्व समस्त प्राणियोंकी देहमें रहते हैं ॥ २९ ॥ उसी प्रकार मन, बुद्धि, प्राण, इन्द्रिय और गुण इनका आश्रय हूं,
अपनेमें अपनेसे अपनेको उत्पन्न करता हूं और अपनी मायाके प्रभावसे पंचभूत इन्द्रियें तीनोंगुण इनरूप जो अपनपो है, इसीलिये सृष्टिको

---

❀ शंका—गोपियोंने क्या, बडी भक्ति कृष्णमें की थी कि, जिस भक्तिकी प्रशंसा उद्धवजीने करी क्या ऐसी भक्ति योगीलोग नहीं करसक्ते यद्यपि कोई कहें कि, पति आदि सब परिवारसे कपट करके भग
वान् श्रीकृष्णचन्द्रकी प्रीति गोपियोंने करी, तो कुटुम्बसे कपट करना यह कौनसा उत्तम कर्म है, कपटको तो मुनि लोग क्या सबही लोग बुरा कहते हैं ॥
उत्तर—कपट करके जो ऊपरसे नवधा भक्ति भी करै सो भक्ति नहीं वह तो धर्मके फाटनेके लिये कतरनी है मनुष्यके ऊपर तो भक्तिका लक्षण एक भी नहीं दीखपडे और मनमें सब भक्तिके लक्षण होंय वह
भक्ति मुक्तिकी देनेवाली है गोपियोंने ऊपरसे तो निन्दारूप कर्म किये और मनमें भक्तिका सब लक्षण करती थीं, इसलिये उद्धवने कहा कि गोपियोंने जो भक्ति भगवान्की की है सो भक्ति मुनिजनोंको दुर्लभ है ॥

उत्पन्न पालन और नाश करता हूं ॥ ३० ॥ यहाँ यह शंका है कि, आत्मा पंचभूत रूप होय तो उसे पंचभूतोंके संग दोष लगता है, इसका उत्तर देते हैं कि, आत्मा तो शुद्ध है, क्योंकि मायाके गुणोंमें जाता है सबसे अलग और ज्ञानरूप है, अहंकारके कारण जाननेमें नहीं आता, आत्माकी न्यारी अवस्था है, शुद्धता कैसे ? तो कहते हैं सुषुप्ति, स्वप्न, जाग्रत् यह जो मनकी वृत्ति हैं, उनसे प्रतीत होता है ॥ ३१ ॥ जैसे जागताहुआ मनुष्य स्वप्नको झूंठाही जानताहै, उसीप्रकार पण्डितजन जिनको झूंठा मानते हैं, ऐसे विषयोंका जिनसे चिंतवन कियाजाता है और चिंतवन करते इन्द्रियों पर असर होता है, उस मनको आलस्य त्यागकर रोकना चाहिये ॥३२॥ जब जिस मनुष्यका मन रुक जाता है तब वह पुरुष कृतार्थ होताहै और यह कहते हैं कि, वेद पढ़नेका, अष्टांगयोग करनेका अनात्माके विचार करनेका त्याग, सब इन्द्रियोंका जीतना सत्य बोलना, इत्यादि कर्मोंसे विवेकी

आत्मा ज्ञानमयः शुद्धो व्यतिरिक्तोऽगुणान्वयः ॥ सुषुप्तिस्वप्नजाग्रद्भिर्मायावृत्तिभिरीयते ॥३१॥ येनेंद्रियार्थान्ध्यायेत मृषास्वप्नवदुत्थितः ॥ तन्निरुंध्यादिंद्रियाणि विनिद्रः प्रत्यपद्यत ॥ ३२ ॥ एतदंतः समाम्नायो योगः सांख्यं मनीषिणाम् ॥ त्यागस्तपो दमः सत्यं समुद्रांता इवापगाः ॥ ३३ ॥ यत्त्वहं भवतीनां वै दूरे वर्ते प्रियो दृशाम् ॥ मनसः सन्निकर्षार्थं मदनुध्यानकाम्यया ॥ ३४ ॥ यथा दूरचरे प्रेष्ठे मन आविश्य वर्तते ॥ स्त्रीणां च न तथा चेतः सन्निकृष्टेऽक्षगोचरे ॥३५॥ मय्यावेश्य मनः कृत्स्नं विमुक्ताशेषवृत्ति यत् ॥ अनुस्मरंत्यो मां नित्यमचिरान्मामुपैष्यथ ॥ ३६ ॥ या मया क्रीडता रात्र्या वनेऽस्मिन्व्रज आस्थिताः ॥ अलब्धरासाः कल्याण्यो माऽऽपुर्मद्वीर्यचिंतया ॥ ३७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं प्रियतमादिष्टमाकर्ण्य व्रजयोषितः ॥ ता ऊचुरुद्धवं प्रीतास्तत्संदेशाऽऽगतस्मृतीः ॥ ३८ ॥

पुरुषोंसे मन रुकता है, यही फल है जैसे नदियोंका अंत समुद्रमें होता है ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ जैसे दूर रहे प्यारेमें स्त्रीका मन लगा रहताहै और जो सदा नेत्रोंके आगे रहे उसमें चित्त नहीं रहता ॥३५॥ यदि संपूर्णवृत्ति त्याग मनको मुझ ( कृष्ण ) में लगाये नित्य मेरा ध्यान करती रहोगी तो शीघ्र मुझे प्राप्त होगी ॥३६॥ हे मंगलरूपिणियो ! जिस समय मैंने रात्रिके समय वृन्दावनमें रासक्रीड़ा करी थी, उस समय जिन गोपियोंको उनके स्वामियोंने रोकलिया था और इसी कारण वह रासक्रीड़ामें न आ सकीं तब वह मेरी लीलाओंका ध्यान करके मुझेही प्राप्तहुईं ॥३७॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसप्रकार अपने प्यारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके उपदेशको सुनकर व्रजकी गोपियें प्रसन्न हो उनका स्मरण कर उद्धवजीसे बोलीं ॥ ३८ ॥

सब गोपियें कहनेलगी कि, यादवोंका दुःख देनेवाला अपने भृत्योंसहित राजा कंस मारागया, यह बडा मंगल हुआ और पूर्ण मनोरथको प्राप्त हो अपना हित करनेवालोंसहित श्रीकृष्णचन्द्र प्रसन्न हैं, यह भी बडा मंगल है ॥ ३९ ॥ हे साधु उद्धव ! रामका छोटा भाई कृष्ण हमसे जो प्रीति करता था, सो प्रीति क्या अब मथुराकी स्त्रियोंसे करताहै ? वह लाजभरी हँसनि और उदार भरी चितवनिसे उनका सत्कार करते हैं ? ॥ ४० ॥ रतिविशेषके जाननेवाले प्यारे कृष्ण मथुराकी स्त्रियोंके वचनोंसे विलासोंसे सब सत्कार करेंगी, तब कैसे न बँधेंगे ॥ ४१ ॥ हे साधु उद्धव ! भगवान् गोविंद प्रसंग पाय मथुराकी स्त्रियोंकी सभामें बैठ जब कभी बातें करतेहैं, तब ग्रामकी स्त्रियें हमारा भी कभी स्मरण करतेहैं ? ॥ ४२ ॥ हे उद्धवजी !

गोप्य ऊचुः ॥ दिष्ट्याऽहितो हतः कंसो यदूनां सानुगोऽघकृत् ॥ दिष्ट्याऽऽप्तैर्लब्धसर्वार्थैः कुशल्यास्तेऽच्युतोऽधुना ॥ ॥३९॥ कच्चिद्गदाग्रजः सौम्य करोति पुरयोषिताम् ॥ प्रीतिं नः स्निग्धसव्रीडहासोदारेक्षणार्चितः ॥ ४० ॥ कथं रतिविशेषज्ञः प्रियश्च वरयोषिताम् ॥ नानुबध्येत तद्वाक्यैर्विभ्रमैश्चानुपूजितः ॥ ४१ ॥ अपि स्मरति नः साधो गोविंदः प्रस्तुते क्वचित् ॥ गोष्ठीमध्ये पुरस्त्रीणां ग्राम्याः स्वैरकथांतरे ॥ ४२ ॥ ताः किं निशाः स्मरति यासु तदा प्रियाभिर्वृंदावने कुमुदकुन्दशशांकरम्ये ॥ रेमे क्वणच्चरणनूपुररासगोष्ठ्यामस्माभिरीडितमनोज्ञकथः कदाचित् ॥ ४३ ॥ अप्येष्यतीह दाशार्हस्तप्ताः स्वकृतया शुचा ॥ संजीवयन्नु नो गात्रैर्यथेंद्रो वनमंबुदैः ॥ ४४ ॥ कस्मात्कृष्ण इहायाति प्राप्तराज्यो हताहितः ॥ नरेंद्रकन्या उद्वाह्य प्रीतः सर्वसुहृद्वृतः ॥ ४५ ॥

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको कभी उन रात्रियोंका भी स्मरण आता है कि, जिनमें कुमोदिनी कुंद फूलरहेथे और चन्द्रमाकी चाँदनीसे रमणीय वृन्दावनमें पाँवोमें नूपुर बजते जाते थे और हमारे संग रमण करते थे और हमने उनकी स्तुति की अब वह कभी हमें याद करतेहैं या नहीं ? ॥ ४३ ॥ जैसे ग्रीष्मऋतुसे दग्ध वनके सींचनेको इन्द्र आता है, उसीप्रकार उन कृष्णके दिये शोकसे जलीहुई हमको हाथके स्पर्शसे जीवन देते दाशार्हवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र कभी यहाँ आवेंगे, या नहीं ? ॥ ४४ ॥ अब श्रीकृष्णचन्द्र यहां क्यों आवेंगे, क्योंकि अब उन्हें राज्य मिलगया, शत्रु मारेगये राजा

ओंकी कन्या व्याहलीं सब मित्र उनके पास हैं, इसलिये वह वहाँही प्रसन्न हैं यहाँ आनकर क्या करैंगे ॥ ४५ ॥ लक्ष्मीके पति पूर्णकाम श्रीकृष्णको वनकी रहनेवाली हमसे और राजाओंकी कन्याओंसे क्या प्रयोजन है॥४६॥ आशाका त्यागही बडा सुखहै; यह पिंगलावेश्याने (एकादशस्कन्धमें) कहा है कि, निराशाके समान सुख नहीं है, यद्यपि यह जानती हैं, परन्तु तोभी हमारी आशा छूटनी अत्यन्त कठिन है ॥ ४७ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी एकान्तकी बातें त्यागनेको कौन समर्थ है, यद्यपि उनके रखनेकी इच्छा नहीं, परन्तु तौभी लक्ष्मी अंगसे अलग नहीं होती है ॥४८॥ हे उद्धव ! बलदेवजीके संग भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जिनमें विचरण करते थे, वह नदियें, पर्वत, वनके प्रदेश, गौ, बाँसुरीका शब्द ॥ ४९ ॥

किमस्माभिर्वनौकोभिरन्याभिर्वा महात्मनः ॥ श्रीपतेराप्तकामस्य क्रियेताऽर्थः कृतात्मनः ॥ ४६ ॥ परं सौख्यं हि नैराश्यं स्वैरिण्यप्याह पिंगला ॥ तज्जानतीनां नः कृष्णे तथाऽप्याशा दुरत्यया ॥ ४७ ॥ क उत्सहेत संत्यक्तुमुत्तमश्लोकसंविदम् ॥ अनिच्छतोऽपि यस्य श्रीरंगान्न च्यवते कचित् ॥ ४८ ॥ सरिच्छैलवनोद्देशा गावो वेणुरवा इमे ॥ संकर्षणसहायेन कृष्णेनाऽऽचरिताः प्रभो ॥ ४९ ॥ पुनःपुनः स्मारयंति नंदगोपसुतं बत ॥ श्रीनिकेतैस्तत्पदकैर्विस्मर्तुं नैव शक्नुमः ॥ ५० ॥ गत्या ललितयोदारहासलीलावलोकनैः ॥ माध्व्या गिरा हृतधियः कथं तद्विस्मरामहे ॥ ५१ ॥ हे नाथ हे रमानाथ व्रजनाथार्तिनाशन ॥ मग्नमुद्धर गोविंद गोकुलं वृजिनार्णवे ॥ ५२ ॥

यह सब बेर बेर श्रीकृष्णके चरित्रोंकी याद दिलाते हैं, लक्ष्मीके आस्पद उनके चरणचिह्न देख हमभी विस्मरण नहीं करसक्तीं ॥ ५० ॥ मनोहर चलन, उदार हँसनि, लीलापूर्वक चितवनि, मनोहर वचन इनसे जिन्होंने हमारी बुद्धि हरली; उन श्रीकृष्णचन्द्रको हम कैसे भूलसक्ती हैं ॥ ५१ ॥ इसके उपरान्त वे सब गोपियें मथुराकी ओरको हाथ उठाय पुकारनेलगीं कि, हे रमानाथ हे व्रजनाथ ! हे दुःख हरनेवाले ! हे गोविन्द ! यह नाम तो गायोंका पालन करोगे तभी रहेगा, नहीं तो इस नामसे हाथ धोबैठो और आपको स्मरण होगा कि, इन्द्रने जब वर्षा करी थी, तो तुमने संकल्प किया था कि मैं अपने व्रजकी रक्षा करूंगा, सो अब तो तुम्हारेही विरहरूपी समुद्रमें संपूर्ण गोकुल डूब जाता है, इसका

शीघ्र आनकर उद्धार करो ॥ ५२ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे महाराज ! श्रीकृष्णके संदेशसे विरह ताप मिटाय इन गोपियोंने श्रीकृष्णचन्द्रको परमेश्वर जान और परमेश्वरको अपना आत्मा निश्चय कर उद्धवजीकी पूजा करी ॥ ५३ ॥ गोपियोंका शोक दूर करनेके लिये कितनेही मास उद्धवजीने व्रजमें वास किया और श्रीकृष्णकी लीला कथाओंको गाय गाय व्रजवासियोंको परमानन्द दिया ॥ ५४ ॥ जितने दिनोंतक उद्धवजीने व्रजमें वास किया, वह दिन व्रजवासियोंको श्रीकृष्णकी लीलासे क्षणके समान बीतिगये ॥ ५५ ॥ नदी, पर्वत, वन, गुफा, पुष्पित वृक्ष इत्यादिकोंको देख हरिदास उद्धवजी व्रजवासियोंको श्रीकृष्णचन्द्रका स्मरण करानेलगे ॥ ५६ ॥ गोपियोंके चित्तको इस प्रकार श्रीकृष्णमें लीन होनेसे व्याकुल देख

श्रीशुक उवाच ॥ ततस्ताः कृष्णसंदेशैर्व्यपेतविरहज्वराः ॥ उद्धवं पूजयांचक्रुर्ज्ञात्वात्मानमधोक्षजम् ॥ ५३ ॥ उवास कतिचिन्मासान्गोपीनां विनुदञ्छुचः ॥ कृष्णलीलाकथां गायन्रमयामास गोकुलम् ॥ ५४ ॥ यावंत्यहानि नंदस्य व्रजेऽवात्सीत्स उद्धवः ॥ व्रजौकसां क्षणप्रायाण्यासन्कृष्णस्य वार्तया ॥ ५५ ॥ सरिद्वनगिरिद्रोणीर्वीक्षन्कुसुमितान्द्रुमान् ॥ कृष्णं संस्मारयन्रेमे हरिदासो व्रजौकसाम् ॥ ५६ ॥ दृष्ट्वैवमादि गोपीनां कृष्णाऽऽवेशात्मविक्लवम् ॥ उद्धवः परमप्रीतस्ता नमस्यन्निदं जगौ ॥ ५७॥ एताः परं तनुभृतो भुवि गोपवध्वो गोविंद एव निखिलात्मनि रूढभावाः ॥ वांछंति यद्भवभियो मुनयो वयं च किं ब्रह्म जन्मभिरनंतकथारसस्य ॥ ५८ ॥ क्वेमाः स्त्रियो वनचरीर्व्यभिचारदुष्टाः कृष्णे क्व चैष परमात्मनि रूढभावः ॥ नन्वीश्वरोऽनुभजतोऽविदुषोऽपि साक्षाच्छ्रेयस्तनोत्यगदराज इवोपयुक्तः ॥ ५९ ॥

परमप्रसन्न हो गोपियोको दण्डवत् करके कहनेलगे ॥ ५७ ॥ इन गोपोंकी स्त्रियोंका पृथ्वीपर जन्म सफल है क्योंकि सबके आत्मा गोविन्दमें इनका अत्यन्त प्रेम हुआ है जिस प्रेमको संसारसे भयभीत मुमुक्षु पुरुष और मुक्त और हम भक्त इच्छा करते हैं अनंत श्रीकृष्णचन्द्रकी कथामें जिसका अनुराग है उसे ब्रह्मजन्मसे क्या प्रयोजन है, अथवा एक तो शुद्ध माता पितासे, द्वितीय गायत्री उपदेशसे, तृतीय यज्ञदीक्षासे जो ब्राह्मणके तीन जन्म हैं, उनसे क्या प्रयोजन है ॥ ५८ ॥ वृंदावनकी विचरनेवाली व्यभिचार दृष्टिसे दूषित गोपस्त्रियें कहाँ और परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रमें

आरूढ़भाववाले मन कहाँ क्योंकि निरंतर भगवान्‌को स्मरण कर अज्ञानी पुरुष भी कल्याण प्राप्त करता है, जैसे अमृतका सेवन करनेवाला पुरुष अमर होजाताहै ॥५९॥ सर्वकाल अंगमें रहनेवाली लक्ष्मीपरभी यह प्रसन्नता न हुई और कमलके गन्धकीसी कान्तिवाली देवांगनाओंको भी जो प्रसाद नहीं मिला; सो रातके उत्सवमें श्रीकृष्णचन्द्रके भुजदण्डोंमें गलबाहीं डाल व्रजसुन्दरियोंको मिला ॥ ६० ॥ इन गोपियोंके चरणरजका सेवन करनेवाले वृंदावनमें गुल्म, लता औषधियोंमें कुछेक मेरा जन्म हो, जो गोपियें दुस्त्यज अपने भाई, बंधु बडोंके मार्गको त्याग वेदगम्य मुकुंद श्रीकृष्णचन्द्रके मार्गका सेवन करती हैं ॥ ६१ ॥ जिन्होंने लक्ष्मीसे पूजित पूर्णकाम ब्रह्मादिक देवता और योगेश्वर अपने हृदयमें

**नायं श्रियोंग उ नितांतरतेः प्रसादः स्वर्योषितां नलिनगंधरुचां कुतोऽन्याः ॥ रासोत्सवेऽस्य भुजदंडगृहीतकंठलब्धा शिषां य उदगाद्व्रजवल्लवीनाम् ॥ ६० ॥ आसामहो चरणरेणुजुषामहं स्यां वृंदावने किमपि गुल्मलतौषधीनाम् ॥ या दुस्त्यजं स्वजनमार्यपथं च हित्वा भेजुर्मुकुंदपदवीं श्रुतिभिर्विमृग्याम् ॥६१॥ या वै श्रियाऽर्चितमजादिभिराप्तकामै र्योगेश्वरैरपि यदात्मनि रासगोष्ठ्याम् ॥ कृष्णस्य तद्भगवतश्चरणारविंदं न्यस्तं स्तनेषु विजहुः परिरभ्य तापम् ॥ ॥ ६२ ॥ वंदे नंदव्रजस्त्रीणां पादरेणुमभीक्ष्णशः ॥ यासां हरिकथोद्गीतं पुनाति भुवनत्रयम् ॥ ६३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ गोपीरनुज्ञाप्य यशोदां नंदमेव च ॥ गोपानामंत्र्य दाशार्हो यास्यन्नारुरुहे रथम् ॥ ६४ ॥ तं निर्गतं समासाद्य नानोपायनपाणयः ॥ नंदादयोऽनुरागेण प्रावोचन्नश्रुलोचनाः ॥ ६५ ॥**

जिनका चिंतवन करते उन श्रीकृष्णके चरणारविन्दोंको रासस‌भामें स्तनोंके ऊपर धर आलिंगन करके इन गोपियोंने तापको दूर किया॥ ६२॥ नंदके व्रजकी स्त्रियोंके चरणकी रजको मैं वारम्वार नमस्कार करता हूं, जिन गोपियोंकी गाई हरिकथा तीनों लोकोंको पवित्र करती है ॥ ६३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इसके उपरान्त उद्धवजी गोपियोंसे, यशोदासे और नंद आदिक सब व्रजवासियोंसे आज्ञा मॉग गमनसमय अपने रथमें जा बैठे ॥ ६४ ॥ उद्धवजीके विदा होनेके समय नंद आदिक सब व्रजवासी अनेक प्रकारकी भेंट हाथमें ले उद्धवजीके पास आय स्नेहसे नेत्रोंमें ऑसूभर कहने ॥ ६५ ॥

कि, हमारे मनकी वृत्ति श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दमें लगी है और हमारी वाणी उनका नाम लिया करती है और हमारा शरीर उन श्रीकृष्णचन्द्रको प्रणाम करता है ॥ ६६ ॥ अपने कर्मानुसार ईश्वरेच्छासे जिस किसी योनिमें हम जायँ, तो जो कुछ हमने मंगलरूप कर्म करे हैं अथवा दान करेहैं उनका फल यही माँगती हैं कि, श्रीकृष्णमें हमारी प्रीति बनी रहै ॥ ६७ ॥ हे महाराज ! इस प्रकार गोपियोंने श्रीकृष्णकी भक्तिसे उद्धवजीका सत्कार किया, तब उद्धवजी उनसे बिदा हो कृष्णपालित मथुरापुरीमें आये ॥ ६८ ॥ और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको प्रणाम कर व्रजवासि

मनसो वृत्तयो नः स्युः कृष्णपादांबुजाश्रयाः ॥ वाचोऽभिधायिनीर्नाम्नां कायस्तत्प्रह्वणादिषु ॥ ६६ ॥ कर्मभिर्भ्राम्यमाणानां यत्र क्वापीश्वरेच्छया ॥ मंगलाचरितैर्दानैर्मतिर्नः कृष्ण ईश्वरे ॥ ६७ ॥ एवं सभाजितो गोपैः कृष्णभक्त्या नराधिप ॥ उद्धवः पुनरागच्छन्मथुरां कृष्णपालिताम् ॥ ६८ ॥ कृष्णाय प्रणिपत्याह भक्त्युद्रेकं व्रजौकसाम् ॥ वसुदेवाय रामाय राज्ञे चोपायनान्यदात ॥ ६९ ॥ इति श्रीमद्भा० महा० दश० पूर्वा० उद्धवप्रतियाने सप्तचत्वारिंशोध्यायः ॥४७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ विज्ञाय भगवान्सर्वात्मा सर्वदर्शनः ॥ सैरंध्र्याः कामतप्तायाः प्रियमिच्छन्गृहं ययौ ॥ १ ॥

योंकी भक्तिकी अधिकता वर्णन करी, इसके उपरान्त वसुदेव और बलदेवजीको प्रणाम करके राजा उग्रसेनको भेंट दी ॥ ६९ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायामुद्धवप्रतियानवर्णनं नाम सप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४७ ॥ दोहा—अड़तालिस अध्याय हरि, कुबरी रमण कराय ❋ ॥ हस्तिनपुर अक्रूरको, दीन्हों कृष्ण पठाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसके उपरान्त सबके आत्मा और

* शंका—कुबरी और कृष्णका रमण सुनि हमारे मनमें बडा भ्रम हुआ, क्या कारण जो जगत्के ईश्वर होकर कुब्जाके संग रमण किया ?

उत्तर—सन्यासी होवै, ब्रह्मचारी होवै, वानप्रस्थ होवै, गृहस्थ होवै ब्राह्मण,क्षत्रिय,वैश्य, चाहे स्त्री पतित होवै, चाहे नपुंसक होवै चाहे सब कर्ममें भ्रष्ट होवै चाहे पुरुष होवै परन्तु भगवान्की सेवा करै वही भगवान्को प्यारा है, सत्र कर्ममें नीच होवै तो कुछ भगवान् बुरा नहीं मानते और बडा उत्तम होवै और भगवान्की प्रीति न करे तो उसको भगवान् शत्रुसमान मानते हैं, भगवान् भक्तजनोंकी प्रेमरूप रस्सीमें बँधेहुए हैं जैसा भक्तजन भगवान्को नाच नाचते हैं, वैसा नाच भगवान् नाचते हैं, जैसे काष्ठकी पुतली नचानेवाले पुरुषके आधीन है, ऐसेही भगवान् भी भक्तोंके आधीन हैं और जैसे बैलकी नाकमें नाथ डालके मनुष्य जहाँको चाहे वहाँको लेजाताहै और वेदरूप कृष्ण, वेदकी ऋचारूप कुब्जा भगवान्की दासी, इसलिये जैसी कुब्जाने इच्छा करी वैसी भगवान्ने उसकी अभिलाषा पूर्ण करी ॥ कहीं ऐसा भी

सबके देखनेवाले छः प्रकारके ऐश्वर्य युक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कामसे पीड़ित कुब्जाका प्रिय करनेके लिये उसके घर गये ॥ १ ॥ कैसा वह घर है कि जहाँ अनेक प्रकारकी बहुमूल्य वस्तुयें धरी हैं कामके उद्दीपन करनेवाले जिसमें चित्र लिखे हैं, मोतियोंकी झालरें लटक रही हैं, पताकायें फहरा रही हैं, चंदोवे तन रहे हैं, शय्या तथा शोभायमान आसन बिछ रहे हैं, सुगंधकी धूप लगरही हैं, दीपक प्रज्वलित हो रहेहैं, और माला, अतर, अरगजा आदिसे वह घर अत्यन्त शोभायमान हो रहा है ॥ २ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको अपने घरमें आया देख कुब्जा अति

महार्होपस्करैराढ्यं कामोपायोपबृंहितम् ॥ मुक्तादामपताकाभिर्वितानशयनादिभिः ॥ धूपैः सुरभिभिर्दीपैः स्रग्गंधैरपि मंडितम् ॥ २ ॥ गृहं तमायांतमवेक्ष्य साऽऽसनात्सद्यः समुत्थाय हि जातसंभ्रमा ॥ यथोपसंगम्य सखीभिरच्युतं सभाजयामास सदासनादिभिः ॥ ३ ॥ तथोद्धवः साधु तयाऽभिपूजितो न्यषीददुर्व्यामभिमृश्य चासनम् ॥ कृष्णोऽपि तूर्णं शयनं महाधनं विवेश लोकाचारितान्यनुव्रतः ॥ ४ ॥ सा मज्जनालेपदुकूलभूषणस्रग्गंधतांबूलसुधासवादिभिः ॥ प्रसाधितात्मोपससार माधवं सव्रीडलीलोत्स्मितविभ्रमेक्षितैः ॥ ५ ॥

शीघ्रतासे आसनपरसे उठ, घबराहटको प्राप्त हो सखियोंको सँगलिये श्रीकृष्णचन्द्रके पास आय सुन्दर आसन बिछाय चरण धो सत्कार करने लगी ॥ ३ ॥ उसी प्रकार भली भाँति पूजित हो उद्धवजी आसन स्पर्शकर पृथ्वीमें बैठ गये और लौकिक लीलाओंके करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र शीघ्रतासे सुन्दर बिछीहुई शय्यापर पहुँचे ॥ ४ ॥ इसके उपरान्त कुब्जा भी स्नान कर, चन्दन लगाय, वस्त्र पहर गहने, माला अतर, अरगजा,

—लिखा है, कि पुष्पांगी नाम एक वेश्या थी परन्तु भगवान्की बडी भक्तिनी थी, उसने यह सुना कि, रामचन्द्र वनको गये पीछे पीछ यह भी चलदी, वनमें जाकर उसको भगवान्का दर्शन हुआ और देखकर मोहित होगई और यह चाहा कि, रामचन्द्रके साथ रमण करू एकसमय रामचन्द्रको अकेला पाकर उनकी कुटीमें जा बैठी, पीछेसे सीता भी वहा आगई और उस वेश्याको वहाँपर बैठी देखा तो बडा क्रोधकर सीताने शाप दिया कि, अगले जन्ममें तेरे सब अग भग होंगे, और तू कुबरी होगी, और राक्षसकी दासी होगी तब श्रीरामचन्द्रजीने वेश्यासे कहा कि, जब मैं कृष्णावतार लूगा तो तेरा मनोरथ पूर्ण करूगा, अब तू जा तब तो उस पुष्पागी वेश्याने शापके भयसे बडी स्तुति की, तब भगवान्ने वर दिया कि, जिस समय मेरा दर्शन तुझको होगा, उसी समय तेरा देह परमोत्तम होजायगा और एक दिन तेरे घरमें वास करूगा, उस समय तेरी सब मनोकामना पूरी होगी ॥

ताम्बूल और अमृतके समान मादकवस्तुसे अपनेको बनाय, ठनाय लाजभरी लीला पूर्वक मुसकान, कटाक्षभरी चितवनसे मोहितहुई श्रीकृष्णचन्द्रके
पास आई ॥५॥ नवीन समागमकी लज्जासे शंकासहित कुब्जाको बुलाकर कंकणसे शोभायमान हाथको पकड शय्यापर बैठाय भगवान् श्रीकृष्ण
चन्द्र उसके साथ रमण करनेलगे, अहो ! कुब्जाका भाग्य जिसने चंदन लगानेके अतिरिक्त दूसरा कोई पुण्य नहीं किया था ॥ ६ ॥ कामदेवसे पीड़ित
कुच और छाती तथा नेत्रोंके तापको अनन्त श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दोंमें लगाय और उन चरणारविन्दको सूँघि स्तनोंके मध्यमें प्राप्तहुए सुन्दर
आनन्दमूर्ति श्रीकृष्णचन्द्रको भुजाओंसे आलिंगनकर बहुत दिनोंसे बढे तापको त्याग दिया ॥ ७ ॥ चन्दनके अर्पण करनेसे मोक्षके देनेवाले दुर्लभ

**आहूय कांतां नवसंगमह्रिया विशंकितां कंकणभूषिते करे॥प्रगृह्य शय्यामधिवेश्य रामया रेमेऽनुलेपार्पणपुण्यलेशया॥६॥**
**सानंगतप्तकुचयोरुरसस्तथाक्ष्णोर्जिघ्रंत्यनंतचरणेन रुजो मृजंती ॥ दोर्भ्यां स्तनांतरगतं परिरभ्य कांतमानंदमूर्तिमज**
**हादतिदीर्घतापम् ॥७॥ सैवं कैवल्यनाथं तं प्राप्य दुष्प्रापमीश्वरम् ॥ अंगरागार्पणेनाहो दुर्भगेदमयाचत ॥ ८ ॥ आहो**
**ष्यतामिह प्रेष्ठ दिनानि कतिचिन्मया ॥ रमस्व नोत्सहे त्युक्तं संगं तेंबुरुहेक्षण ॥ ९ ॥ तस्यै कामवरं दत्त्वा मानयित्वा**
**च मानदः ॥ सहोद्धवेन सर्वेशः स्वधामागमदर्चितः ॥ १० ॥ दुराराध्यं समाराध्य विष्णुं सर्वेश्वरेश्वरम् ॥ यो वृणीते**
**मनोग्राह्यमसत्त्वात्कुमनीष्यसौ ॥ ११ ॥ अक्रूरभवनं कृष्णः सहरामोद्धवः प्रभुः ॥ किंचिच्चिकीर्षयन्प्रागादक्रूरप्रिय**
**काम्यया ॥ १२ ॥ स तान्नरवरश्रेष्ठानाराद्वीक्ष्य स्वबांधवान् ॥ प्रत्युत्थाय प्रमुदितः परिष्वज्याभिनंद्य च ॥ १३ ॥**

श्रीकृष्णचन्द्रको पाय अभागिनी कुब्जाने यह मांगा ॥ ८ ॥ अहो प्यारे ! कुछ दिनों रहकर मेरे संग रमण करो हे कमलनेत्र ! मैं तुम्हैं त्याग नहीं
सक्ती ॥ ९ ॥ "एकबार तुम्हारे यहाँ नित्य आया करूंगा" इस प्रकार कुब्जाको कामवर दे उसका सन्मानकर, मान देनेवाले, ब्रह्मादिकोंके ईश्वर
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उद्धवजीको संग लेकर अपने घर आये ॥ १० ॥ संपूर्ण ईश्वरोंके ईश्वर, दुःखसे आराधन करनेमें आवैं ऐसे विष्णु भगवान्को
प्रसन्न करके जो पुरुष विषयोंका वर मांगे वह बड़ा कुबुद्धि है, क्योंकि विषय तुच्छ हैं ॥ ११ ॥ बलदेव उद्धवजी संग लेकर समर्थ श्रीकृष्णचन्द्र
कुछ कार्य करानेके लिये और अक्रूरका भला करनेके लिये उसके घर आये ॥ १२ ॥ अक्रूरजी मनुष्योंमें श्रेष्ठ अपने बंधु श्रीकृष्ण, बलदेवको

दूरसे आते देख प्रसन्न हो मिलकर अत्यानंदको प्राप्तहुए ॥ १३ ॥ तब कृष्ण बलदेव और उद्धवजीने उन्हें नमस्कार किया, इसके उपरांत अक्रूरजीने कृष्ण बलदेवको प्रणाम कर और आसन पर बैठाय उनकी पूजा करी ॥ १४ ॥ हे राजन्! फिर कृष्ण बलदेवके चरणोंको धोकर उस जलको अपने मस्तकपर चढ़ाया और दिव्य, चंदन, माला, वस्त्राभूषण इत्यादि भेंट दे नमस्कार किया और गोदमें चरणोंको धरके दाबनेलगे, इसके उपरांत आधीनतापूर्वक नम्र हो अक्रूरजी कृष्ण बलदेवसे कहनेलगे ॥ १५ ॥ १६ ॥ कि, मंत्रियोंसहित पापी कंसको मार बड़े कष्टसे तुमने

ननाम कृष्णं रामं च स तैरप्यभिवादितः ॥ पूजयामास विधिवत्कृतासनपरिग्रहान् ॥ १४ ॥ पादावनेजनीरापो धारयञ्छिरसा नृप ॥ अर्हणेनांबरैर्दिव्यैर्गंधस्रग्भूषणोत्तमैः ॥ १५ ॥ अर्चित्वा शिरसाऽऽनम्य पादावंकगतौ मृजन् ॥ प्रश्रयावनतोऽक्रूरः कृष्णरामावभाषत ॥ १६ ॥ दिष्ट्या पापो हतः कंसः सानुगो वामिदं कुलम् ॥ भवद्भ्यामुद्धृतं कृच्छ्रदुरंताच्च समेधितम् ॥ १७ ॥ युवां प्रधानपुरुषौ जगद्धेतू जगन्मयौ ॥ भवद्भ्यां न विना किंचित्परमस्ति न चापरम् ॥ १८ ॥ आत्मसृष्टमिदं विश्वमन्वाविश्य स्वशक्तिभिः ॥ ईयते बहुधा ब्रह्मञ्छ्रुतप्रत्यक्षगोचरम् ॥ १९ ॥ यथा हि भूतेषु चराचरेषु मह्यादयो योनिषु भांति नाना ॥ एवं भवान्केवल आत्मयोनिष्वात्मात्मतंत्रो बहुधा विभाति ॥ २० ॥ सृजस्यथो लुंपसि पासि विश्वं रजस्तमस्सत्त्वगुणैः स्वशक्तिभिः ॥ न बध्यसे तद्गुणकर्मभिर्वा ज्ञानात्मनस्ते क्व च बंधहेतुः ॥ २१ ॥

इस अपने कुलका उद्धार किया और कुलकी वृद्धिका, यह बडाही मंगल हुआ ॥ १७ ॥ तुम प्रकृतिरूप हो जगत्के कारण हो, जगन्मय हो, तुमसे पृथक् कुछ कार्य कारण नहीं है ॥ १८ ॥ तुम अपने विश्वमें अपनी शक्तियों सहित प्रवेश करके हे ब्रह्मन्! श्रवण करनेमें देखनेमें बहुत प्रकारके प्रतीत होतेहो ॥ १९ ॥ जैसे स्थावर, जंगम देहमें पृथ्वी आदि पंचभूत हैं, उनमें अनेक प्रकारसे प्रकाशते हो, उसी प्रकार अपने आधीन अकेले तुम आपही अपने कार्य पंचभूत और पंचभूतोंके बने देहमें बहुत रूपसे प्रकाशतेहो ॥ २० ॥ रजोगुण, तमोगुण और सत्त्वगुण तुम्हारी

शक्ति हैं, उनकेही द्वारा विश्वको उत्पन्न, पालन और संहार करते हो, गुण और उत्पत्त्यादिक कर्मोंसे बँधे नहीं हो, ज्ञानरूप हो, तुम्हें बाँधनेवाली कोई अविद्या नहीं है ॥ २१ ॥ तुम्हारे तो बंधनकी शंका संभवही कहाँ ? पर विद्योपाधि जीवात्माके भी वस्तुतः जन्म तथा जन्ममूलक भेद नहीं है क्योंकि देहादि उपायका किसीप्रकार निरूपण होना संभवही नहीं, अविद्यारहित होनेसे न तो आपके बंधन है और न मोक्ष है, जो बंध हमें मोक्ष दिखाई देते हैं, वह केवल हमारे अज्ञानसेही हैं ॥ २२ ॥ जगत्का कल्याण करनेके लिये तुम्हारा कहा सनातन वेदमार्ग जिस समय असाधुओंके पाखण्डमार्गसे बाधित होता है, उस समय सगुणरूपको धारण करते हो ॥ २३ ॥ हे प्रभो ! तुमने इस संसारमें

**देहाद्युपाधेरनिरूपितत्वाद्भवो न साक्षान्न भिदाऽऽत्मनः स्यात् ॥ अतो न बंधस्तव नैव मोक्षः स्यातां निकामस्त्वयि नोऽविवेकः ॥ २२ ॥ त्वयोदितोऽयं जगतो हिताय यदायदा वेदपथः पुराणः ॥ बाध्येत पाखण्डपथैरसद्भिस्तदा भवान्सत्त्वगुणं बिभर्ति ॥२३॥ स त्वं प्रभोऽद्य वसुदेवगृहेऽवतीर्णः स्वांशेन भारमपनेतुमिहासि भूमेः ॥ अक्षौहिणीशतवधेन सुरेतरांशराज्ञाममुष्य च कुलस्य यशो वितन्वन् ॥ २४ ॥ अद्येश नो वसतयः खलु भूरिभागा यः सर्वदेवपितृभूतनृदेवमूर्तिः ॥ यत्पादशौचसलिलं त्रिजगत्पुनाति स त्वं जगद्गुरुरधोक्षज याः प्रविष्टः ॥ २५ ॥ कः पंडितस्त्वदपरं शरणं समीयाद्भक्तप्रियादृतगिरः सुहृदः कृतज्ञात ॥ सर्वान्ददाति सुहृदो भजतोऽभिकामानात्मानमप्युपचयापचयौ न यस्य ॥ २६ ॥**

पृथ्वीका भार उतारनेके लिये अपने अंश बलदेवसहित वसुदेवजीके घर जन्म लिया है, जिससे दैत्योंके अंशरूप राजाओंकी अक्षौहिणी सेनाओंका संहार करोगे और यदुकुलके यशको बढ़ाओगे ॥ २४ ॥ हे ईश ! आज हमारा घर निश्चय बड़भागी है, सब देवता, पितृ, मनुष्य प्राणी देवरूप तुम्हारे चरणारविन्दका धोवन जल गंगारूप होकर तीनों लोकोंको पवित्र करता है सो तुम जगत्के गुरु अधोक्षज भगवान् हमारे घरमें आये हो इसलिये हमारा घर बड़भागी है ॥ २५ ॥ हे प्रभो ! आप भक्तवत्सल, सत्यवक्ता सबके हितकारी, कृतके जाननेवाले उनको त्यागकर कौन ऐसा बुद्धिमान् है जो औरकी शरण ले, भजन करनेवालेको तुम संपूर्ण कामना देतेहो और अपना आत्मातक भी

देते हो और तुम्हारे यह उत्तम है, यह नीच है, यह भेद नहीं है ॥ २६ ॥ हे जनार्दन ! आपने मेरे घर आनकर दर्शन दिया यह बड़ा मंगल हुआ योगेश्वर और देवता भी तुम्हारे स्वरूपको नहीं जानते हैं पुत्र, स्त्री, धन, हितकारी और देहादिकोंमें मोहकी रस्सीरूप जो तुम्हारी माया है सो हमें लिपट रही है, इससे शीघ्रही काटो ॥ २७ ॥ भक्त अक्रूरने इस प्रकार जब पूजन और स्तुति करी, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वाणीसे मोहित करतेहुये मुसकाकर बोले ॥ २८ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, आप हमारे गुरु हो, इस कारण नित्य स्तुति करनेयोग्य हो बन्धु हो, हम तुम्हारे लडके बाले हैं, हमरी रक्षा करो, पोषण करो और हमपर कृपा करो ॥ २९ ॥ हे पूज्योंमें श्रेष्ठ ! तुम्हारे समान बड़भागी कल्याणकी इच्छा करनेवाले

दिष्ट्या जनार्दन भवानिह नः प्रतीतो योगेश्वरैरपि दुरापगतिः सुरेशैः ॥ छिंध्याशु नः सुतकलत्रधनाप्तगेहदेहादिमोहरशनां भवदीयमायाम् ॥ २७ ॥ इत्यर्चितः संस्तुतश्च भक्तेन भगवान्हरिः ॥ अक्रूरं सस्मितं प्राह गीर्भिः संमोहयन्निव ॥ २८ ॥ श्रीभगवानुवाच॥त्वं नो गुरुः पितृव्यश्च श्लाघ्यो बंधुश्च नित्यदा ॥ वयं तु रक्ष्याः पोष्याश्च अनुकंप्याः प्रजा हि वः ॥ २९ ॥ भवद्विधा महाभागा निषेव्या अर्हसत्तमाः ॥ श्रेयस्कामैर्नृभिर्नित्यं देवाः स्वार्था न साधवः ॥ ॥ ३० ॥ न ह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः ॥ ते पुनंत्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः ॥३१॥ स भवान्सुहृदां वै नः श्रेयाञ्छ्रेयश्चिकीर्षया ॥ जिज्ञासार्थं पांडवानां गच्छस्व त्वं गजाह्वयम् ॥ ३२ ॥ पितर्युपरते बालाः सह मात्रा सुदुःखिताः ॥ आनीताः स्वपुरं राज्ञा वसंत इति शुश्रुम ॥ ३३ ॥

मनुष्योंकी नित्य सेवा करने योग्य हो, देवता आपस्वार्थी हैं, साधु महात्मा आपस्वार्थी नहीं होते ॥ ३० ॥ कहीं जलमय तीर्थ नहीं हैं ? और मृत्तिका शिलाके देवता नहीं हैं ? किंतु वह सब बहुत दिनतक सेवा करनेसे पवित्र करते हैं और साधुपुरुष तो दर्शनसेही पवित्र करतेहैं ॥ ३१ ॥ हे अक्रूरजी ! तुम हमारे सुहृदोंमें उत्तम हो इस कारण पाण्डवोंका कल्याण करनेके लिये हस्तिनापुरको जाओ ॥ ३२ ॥ पिता पाण्डुके मरनेके पीछे माता कुन्तीसहित दुःखित पाण्डव बालकोंको धृतराष्ट्र अपने पुरमें लेआया है, वह उसके पास रहते हैं ॥ ३३ ॥

लुब्धबुद्धि अम्बिकाका पुत्र राजा धृतराष्ट्र भाईके पुत्र पाण्डवोंमें समता नहीं रखता और दुष्ट दुर्योधनादिके वशमें होरहाहै और उसकी दृष्टि भी अन्धेरी होरही है ॥ ३४ ॥ इसलिये तुम अब हस्तिनापुरको जाओ और बुरी भली उनकी सब खबर लाओ, जब हमें वहाँका भेद विदित होजायगा, तो जिसमें पाण्डवोंको सुख होगा, वही उपाय करेंगे ॥ ३५ ॥ इस प्रकार अक्रूरजीसे कह छःप्रकारके ऐश्वर्ययुक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बलदेव और उद्धवजीको संग लेकर अपने घर आये ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायामक्रूरप्रेषणं नामाष्टचत्वारिंशोध्यायः ॥ ४८ ॥ दोहा—उनचास अक्रूरजी, हस्तिनपुरमें जाय । विषमदृष्टि लखि भ्रातृ सुत, फिरे धरो नहिं पाँय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले

तेषु राजांबिकापुत्रो भ्रातृपुत्रेषु दीनधीः ॥ समो न वर्तते नूनं दुष्पुत्रवशगोंधदृक् ॥३४॥ गच्छ जानीहि तद्वृत्तमधुना साध्वसाधु वा ॥ विज्ञाय तद्विधास्यामो यथा शं सुहृदां भवेत् ॥ ३५ ॥ इत्यक्रूरं समादिश्य भगवान्हरिरीश्वरः ॥ संकर्षणोद्धवाभ्यां वै ततः स्वभवनं ययौ ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे पूर्वार्धे कुब्जारमणादिनिरूपणं नामाष्टचत्वारिंशोध्यायः ॥ ४८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ स गत्वा हास्तिनपुरं पौरवेंद्रयशोंकितम् ॥ ददर्श तत्रांबिकेयं सभीष्मं विदुरं पृथाम् ॥ १ ॥ सहपुत्रं च बाह्लीकं भारद्वाजं सगौतमम् ॥ कर्णं सुयोधनं द्रौणिं पांडवान्सुहृदोऽपरान् ॥ २ ॥ यथावदुपसंगम्य बंधुभिर्गांदिनीसुतः ॥ संपृष्टस्तैः सुहृद्वार्तां स्वयं चापृच्छदव्ययम् ॥३॥ उवास कतिचिन्मासान्राज्ञो वृत्तविवित्सया ॥ दुष्प्रजस्याल्पसारस्य खलच्छंदानुवर्तिनः ॥ ४ ॥

कि, हे राजन् ! पुरुवंशी राजाओके यशसे शोभायमान हस्तिनापुरमें जाकर अम्बिकाके पुत्र धृतराष्ट्रको अक्रूरजीने देखा और भीष्मपितामह' विदुर, कुन्ती, तथा सोमदत्त, पुत्र सहित बाह्लीक, द्रोणाचार्य, कृपाचार्य, कर्ण दुर्योधन, अश्वत्थामा, पाँचों पाण्डव और भी जो सुहृद् थे उन सबको देखा ॥ १ ॥ २ ॥ गांदिनीके पुत्र अक्रूरजी बन्धु बांधवोंके संग यथायोग्य मिलकर, वे बन्धु सुहृदोंकी वार्त्ता अक्रूरजीसे पूँछनेलगे और अक्रूरजी भी उनसे कुशल क्षेम पूँछनेलगे ॥ ३ ॥ दुष्ट पुत्र और अल्पबुद्धि दुष्ट कर्णादिकोंके कहनेमें रहनेवाले धीरतारहित राजा धृतराष्ट्रका

वृत्तान्त जाननेके लिये कितने एक महीनेतक अक्रूरजीने वहाँ वास किया ॥ ४ ॥ तेज अर्थात् प्रभाव ओजोबल, अर्थात् शस्त्र चलानेकी निपुणत वीर्य अर्थात् शूरता पाण्डवोंमें प्रजाका स्नेह वीरता आदि जो अच्छे गुण हैं उन्हें न सहकर धृतराष्ट्रके पुत्रोंकी और जो कुछ आगे करनेकी इच्छा है उसे ॥ ५ ॥ और धृतराष्ट्रके पुत्रोंने विष देना आदि जो कुछ अन्याय किया था, सो सम्पूर्ण वार्त्ता विदुरजीने अक्रूरजीसे कहदी ॥ ६ ॥

**तेज ओजो बलं वीर्यं प्रश्रयादींश्च सद्गुणान् ॥ प्रजानुरागं पार्थेषु न सहद्भिश्चिकीर्षितम् ॥ ५ ॥ कृतं च धार्तराष्ट्रैर्य द्गरदानाद्यपेशलम् ॥ आचख्यौ सर्वमेवास्मै पृथा विदुर एव च ॥ ६ ॥ पृथा तु भ्रातरं प्राप्तमक्रूरमुपसृत्य तम् ॥ उवाच जन्मनिलयं स्मरंत्यश्रुकलेक्षणा ॥ ७ ॥ अपि स्मरंति नः सौम्य पितरौ भ्रातरश्च मे ॥ भगिन्यो भ्रातृपुत्राश्च जामयः सख्य एव च ॥ ८ ॥ भ्रात्रेयो भगवान्कृष्णः शरण्यो भक्तवत्सलः ॥ पैतृष्वसेयान्स्मरति रामश्चांबुरुहेक्षणः ॥ ९ ॥**

कुन्ती भाई अक्रूरको आया सुन मिलकर और अपने जन्मस्थानका स्मरण कर नेत्रोंसे आँसू बहाती अक्रूरजीसे बोली * ॥ ७ ॥ हे सौम्य ! मेरे माता पिता कभी मेरा स्मरण करते हैं ? और मेरे भाई, बहन, भतीजे स्त्री, सखी यह सब कभी मेरी सुधि करते हैं ? ॥ ८ ॥ शरणागतोंके पालक, भक्तोंके हितकारी भाईके पुत्र श्रीकृष्ण कभी अपनी फूफीके पुत्रोंकी भी सुधि करते हैं ? कमलके समान नेत्रवाले बलरामजी भी

* शंका—बडे आश्चर्यकी बात है, वसुदेवजी वन्दीगृहसे छूटगये और अनेक प्रकारके मंगल वसुदेवजीके घर हुए, तो भी कुंतीको न बुलाया, लोकशास्त्रकी रीति है बहिन अथवा लडकीको माता, पिता भाई अपने घर वर्ष दोवर्षमें बुलाते रहते हैं परन्तु अपने घर उत्सवमें अथवा उसके दुःखमें तो अवश्यही बुलाते हैं, वा आप जाकर लेआते हैं क्योंकि पिताके घर आनेसे बेटीका चित्त सावधान होजाता है, फिर वसुदेवजीके घर उत्सव भी हुआ और पुत्रभी हुआ और वन्दीसे छूटे फिर वसुदेवजीने कुन्तीको अपने घर क्यों नहीं बुलाया इसका क्या कारण ?

उत्तर—कुन्ती सातद्वीपके राजा पाण्डुकी स्त्री थी और पतिके वियोगसे महादुःखी थी तो भी कुन्तीको वसुदेवजी अपने घर लेआनेको समर्थ न हुए, क्योंकि वसुदेवजी दीन और द्रव्यहीन थे और वह कुन्ती दुःखी भी थी तो भी सात द्वीपके नरेशकी रानी थी, इसलिये वसुदेव कुन्तीको अपने घर न लाये क्योंकि हजारों तो दासी उसके संग आतीं और सेनाका तो ठिकानाही क्या था, फिर कुन्तीको अपने घर रखनेकी

कभी हमारा स्मरण ( याद ) करते हैं ? ॥ ९ ॥ मैं तो जैसे व्याघ्रोंके बीचमें हारिणी घिर जाती है, उसी प्रकार वैरियोंके बीचमें गिरकर शोच करती हूं, सो क्या मुझे और पिताहीन मेरे बालकोंको श्रीकृष्ण तुम्हारे वचनोंसे क्या समझावेंगे ? ॥ १० ॥ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महायोगिन् ! हे विश्वके आत्मा ! हे सबके अंतर्यामी ! हे विश्वके पालनकर्त्ता ! हे गोविन्द ! बालकोंके सहित दुःखित होकर मैं तुम्हारी शरण आई हूं सो मेरी रक्षा करो ॥११॥ मृत्युरूपी संसारसे भयभीत मनुष्योंके ईश्वर तुम हो और मोक्षको देनेवाले तुम्हारे चरणकमलके विना मुझे और कोई शरण देनेवाला नहीं दीखता ॥ १२ ॥ शुद्ध अर्थात धर्मात्मा ब्रह्म अपरिच्छिन्न अर्थात् ढकनेमें नही आवे, परमात्मा अर्थात् जीवके सखा, योगेश्वर

सपत्नमध्ये शोचंतीं वृकाणां हरिणीमिव ॥ सांत्वयिष्यति मां वाक्यैः पितृहीनांश्च बालकान् ॥ १० ॥ कृष्णकृष्ण महायोगिन्विश्वात्मन्विश्वभावन ॥ प्रपन्नां पाहि गोविंद शिशुभिश्चावसीदतीम् ॥११॥ नान्यत्तव पदांभोजात्पश्यामि शरणं नृणाम् ॥ बिभ्यतां मृत्युसंसारादीश्वरस्याऽऽपवर्गिकात् ॥ १२ ॥ नमः कृष्णाय शुद्धाय ब्रह्मणे परमात्मने ॥ योगेश्वराय योगाय त्वामहं शरणं गता ॥ १३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यनुस्मृत्य स्वजनं कृष्णं च जगदीश्वरम् ॥ प्रारुदद्दुःखिता राजन्भवतां प्रपितामही ॥ १४ ॥ समदुःखसुखोऽक्रूरो विदुरश्च महायशाः ॥ सांत्वयामासतुः कुंतीं तत्पुत्रोत्पत्तिहेतुभिः ॥ १५ ॥ यास्यन्राजानमभ्येत्य विषमं पुत्रलालसम् ॥ अवदत्सुहृदां मध्ये बंधुभिः सौहृदोदितम् ॥ १६ ॥

अर्थात् अणिमादिक शक्तियुक्त योग अर्थात् ज्ञानरूप ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र तुम हो, सो तुम्हें नमस्कार है और तुम्हारीही मैंने शरण ली है ॥ १३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ ! परीक्षित् ! इसप्रकार जगत्के ईश्वर अपने भतीजे श्रीकृष्णकी याद करके तुम्हारी, परदादी कुन्ती दुःखित होकर रोनेलगी ॥ १४ ॥ अक्रूर और बड़े यशवान् विदुर कुन्तीको समझाने लगे कि, तुम्हारे पुत्र धर्म, पवन, इन्द्र इत्यादिकोंके अंशसे उत्पन्न हुए हैं, तुम इतना शोच क्यो करती हो, इसप्रकार समझाने लगे ॥ १५ ॥ चलते समय अपने पुत्रोंमें स्नेह और भतीजोंमें विषमता

करनेवाले राजा धृतराष्ट्रके पास जाकर सुहृदोंके बीचमें जो रामकृष्णने वचन कहे थे वह अक्रूरजी कहने लगे ॥ १६ ॥ अक्रूरजी बोले कि, हे धृतराष्ट्र ! कौरवोंकी कीर्तिके बढ़ानेवाले भाई पाण्डुके मारनेके उपरान्त अब तुम राजसिंहासनपर बैठे हो ॥ १७ ॥ अच्छा ! बहुत उत्तम राज्य करो, धर्मसे पृथ्वीका पालन करो, क्योंकि अपनी प्रजाको सुखपूर्वक आनंद रक्खोगे, अपने बांधवोंमें समान दृष्टि रक्खोगे तो तुम्हारा कल्याण और जगत्में यश होगा ॥१८॥ और जो विषमता रक्खोगे तो संसारमें निन्दा होगी और अंतमें नरकको जाओगे, इस कारण पांडवोंमें और अपने पुत्रोंमें समता रक्खो ॥ १९ ॥ हे राजन् धृतराष्ट्र ! इस संसारमें सदा किसीका सत्संग नहीं रहता है और अपना देहभी सदा नहीं रहता, विचार

**अक्रूर उवाच ॥ भोभो वैचित्रवीर्य त्वं कुरूणां कीर्तिवर्धन ॥ भ्रातर्युपरते पांडावधुनाऽऽसनमास्थितः ॥ १७ ॥ धर्मेण पालयन्नुर्वीं प्रजाः शीलेन रंजयन् ॥ वर्तमानः समः स्वेषु श्रेयः कीर्तिमवाप्स्यसि॥ १८॥ अन्यथा त्वाचरँल्लोके गर्हितो यास्यसे तमः ॥ तस्मात्समत्वे वर्तस्व पांडवेष्वात्मजेषु च ॥ १९ ॥ नेह चात्यंतसंवासः कर्हिचित्केनचित्सह ॥ राजन्स्वेनापि देहेन किमु जायात्मजादिभिः ॥ २० ॥ एकः प्रसूयते जंतुरेक एव प्रलीयते ॥ एकोनुभुंक्ते सुकृतमेक एव च दुष्कृतम् ॥ २१ ॥ अधर्मोपचितं वित्तं हरंत्यन्येऽल्पमेधसः ॥ संभोजनीयापदेशैर्जलानीव जलौकसः ॥ २२ ॥ पुष्णाति यानधर्मेण स्वबुद्ध्या तमपंडितम् ॥ तेऽकृतार्थं प्रहिण्वंति प्राणा रायः सुतादयः ॥ २३ ॥ स्वयं किल्बिषमादाय तैस्त्यक्तो नार्थकोविदः ॥ असिद्धार्थो विशत्यंधं स्वधर्मविमुखस्तमः ॥ २४ ॥**

करके देखो कि, स्त्री पुत्र यह सदा नहीं रहैंगे ॥ २० ॥ जीव अकेलाही जन्म लेता है और अकेलाही मृत्युको प्राप्त होता है अकेलाही पुण्यके फल सुखको भोगता है और अकेलाही पापका फल दुःख भोग करता है ॥ २१ ॥ अज्ञानीपुरुषोंनें जो पापकरके धनसंचय किया है, उसे स्त्री, पुरुष, भाई, बंधु होकर लेते हैं, जैसे जलकी रहनेवाली मछलियोंका जीवन जल है और जब उसको उसके पुत्र पीलेते हैं तब उसे कष्ट होता है ॥ २२ ॥ पाप करनेवाला पुरुष नरकमें जाता है और जिन्हें अपना समझ अधर्मसे पोषण करता है, वह प्राण, धन और पुत्रादिक उस पोषण करनेवाले मूर्ख पुरुषको भोगका सुख प्राप्त न हुआ हो, तब उसे पहलेही त्याग देतेहैं ॥ २३ ॥ जब स्त्री पुत्रादिक इसको त्याग

देते हैं, तब यह सच्चे स्वार्थको न जानकर और प्रयोजन नष्ट होनेसे निजधर्मसे विमुख हो, सबके पापको अपने शिरपर धर वही पुणे नरकमें गिरताहै ॥ २४ ॥ इस कारण हे समर्थ राजा धृतराष्ट्र ! स्वप्न और बाजीगरकी माया तथा मनका विचार यह सब तुमको मिथ्याभूत दिखाई देता है, उसीप्रकार इस संसारको मिथ्याभूत समझ आपभी अपने मनको रोककर समता रक्खो और शान्त हो ॥ २५ ॥ तब राजा धृतराष्ट्र बोले कि, हे अक्रूर ! यह जो तुमने कल्याणकारक श्रेष्ठ वचन कहे उनको श्रवण करते करते मेरा मन तृप्त नहीं हुआ, जैसे मनुष्य अमृत पीनेसे तृप्त नहीं होता ॥ २६ ॥ परन्तु तो भी हे अक्रूर ! मेरा चंचल पुरुषोंमें स्नेह है, इसलिये विषमहृदयमें तुम्हारी प्यारी बात नहीं ठहरती जैसे स्फटिकमणिके

तस्माल्लोकमिमं राजन्स्वप्नमायामनोरथम् ॥ वीक्ष्याऽऽयम्यात्मनात्मानं समः शांतो भव प्रभो ॥ २५॥ धृतराष्ट्र उवाच॥ यथा वदति कल्याणीं वाचं दानपते भवान् ॥ तथाऽनया न तृप्यामि मर्त्यः प्राप्य यथामृतम् ॥ २६ ॥ तथाऽपि सूनृता सौम्य हृदि न स्थीयते चले ॥ पुत्रानुरागविषमे विद्युत्सौदामनी यथा ॥ २७ ॥ ईश्वरस्य विधिं को नु विधुनोत्यन्यथा पुमान् ॥ भूमेर्भारावताराय योऽवतीर्णो यदोः कुले ॥ २८ ॥ यो दुर्विमर्शपथया निजमाययेदं सृष्ट्वा गुणान्विभजते तदनुप्रविष्टः ॥ तस्मै नमो दुरवबोधविहारतंत्रसंसारचक्रगतये परमेश्वराय॥ २९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यभिप्रेत्य नृपतेरभिप्रायं स यादवः ॥ सुहृद्भिः समनुज्ञातः पुनर्यदुपुरीमगात ॥ ३० ॥

सुदामापर्वतपर बिजली चमककर स्थिर नहीं रहती ॥ २७ ॥ भगवान्‌की इच्छाको कौन पुरुष खंडन करसक्ता है, अर्थात उसकी इच्छाके प्रतिकूल कुछ नहीं होता, सब उसकी इच्छानुसारही होता है जिस ईश्वरने पृथ्वीका भार उतारनेके कारण यदुकुलमें आनकर अवतार लिया है ॥ २८ ॥ जो ईश्वर विचारनेमें न आवे, ऐसी अपनी मायासे इस विश्वको उत्पन्न कर और उसमें प्रवेश कर कर्म तथा कर्मोंके फलको अलग अलग कर जीवोंको देते हैं जाननेमें न आवे ऐसी लीलाओंसे रचेहुए संसारचक्रके घुमानेवाले उस परमेश्वरको मैं बारम्बार नमस्कार करताहूं ॥ २९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! इसप्रकार यदुवंशोत्पन्न अक्रूरजी धृतराष्ट्रका अभिप्राय जान सुहृदोंसे आज्ञा ले मथुरापुरीमें

आये ॥ ३० ॥ हे परीक्षित् ! बलदेव श्रीकृष्णने आप जिस कारण अक्रूरजीको पाण्डवोके पास भेजा था सो अक्रूरजीने· सब धृतराष्ट्रजीको कही

शशंस रामकृष्णाभ्यां धृतराष्ट्रविचेष्टितम् ॥ पांडवान्प्रति कौरव्य यदर्थं प्रेषितः स्वयम् ॥ ३१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां दशमस्कंधे पूर्वार्धे पाण्डववृत्तनिरूपणं नामैकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥

॥ ❋ ॥ श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥ समाप्तोऽयं दशमस्कंधपूर्वार्धः ॥ ❋ ॥

वार्त्ताका अभिप्राय जानकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीसे कह दिया ॥ ३१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे भाषाटीकायामेकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥ ॥ छ ॥ समाप्तोऽयं भाषाटीकासहितः दशमस्कन्धपूर्वार्धः ॥ ॥ छ ॥ ॥ छ ॥ छ ॥



॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते दशमस्कन्धपूर्वार्धः समाप्तः ॥

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकासहिते दशमस्कन्धोत्तरार्धप्रारम्भः ॥

श्रीः ॥ दशमस्कंधोत्तरार्द्धम् ॥ दोहा—उत्तरार्द्ध प्रारम्भमें, व्रजपति चरित ललाम। कह्यो पचाशाऽध्यायमें, जरासन्ध संग्राम ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! अब पूर्वार्द्धके उपरान्त इकतालीस ( ४१ ) अध्यायमें जो कथा है, सो हम वर्णन करते हैं कि, जरासन्धके भयसेही मानो समुद्रमें किला बनाकर श्रीकृष्णचन्द्र अपने यादवोंको उसमें लेगये, व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! अस्ति और प्राप्ति यह दोनों कंसकी रानी अपने पति कंसके मरनेसे अत्यन्त दुःखी होकर अपने पिताके घर चलीगई ॥१॥ अपने स्वामीके मरनेसे शोकाकुल अस्ति, प्राप्ति दोनों बहनोंने अपने पिता मगधदेशके राजा जरासंधसे जाकर सब वृत्तान्त कहा ॥ २ ॥ हे राजा परीक्षित् ! यह बात सुनतेही जरासन्ध अतिक्रोध कर अपने जामाताका शोक न सह पृथ्वीको यादवरहित करनेका उपाय करनेलगा ॥ ३ ॥ और तेईश अक्षौहिणी सेनाको साथ लेकर

ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अस्तिः प्राप्तिश्च कंसस्य महिष्यौ भरतर्षभ ॥ मृते भर्तरि दुःखार्ते ईयतुः स्म पितुर्गृहान् ॥ १ ॥ पित्रे मगधराजाय जरासंधाय दुःखिते ॥ वेदयांचक्रतुः सर्वमात्मवैधव्यकारणम् ॥ २ ॥ स तदप्रियमाकर्ण्य शोकामर्षयुतो नृप ॥ अयादवीं महीं कर्तुं चक्रे परममुद्यमम् ॥ ३ ॥ अक्षौहिणीभिर्विंशत्या तिसृभिश्चापि संवृतः ॥ यदुराजधानीं मथुरां न्यरुणत्सर्वतोदिशम् ॥ ४ ॥ निरीक्ष्य तद्बलं कृष्ण उद्वेलमिव सागरम् ॥ स्वपुरं तेन संरुद्धं स्वजनं च भयाकुलम् ॥ ५ ॥ चिंतयामास भगवान्हरिः कारणमानुषः ॥ तद्देशकालानुगुणं स्वावतारप्रयोजनम् ॥ ६ ॥ हनिष्यामि बलं ह्येतद्भुवि भारं समाहितम् ॥ मागधेन समानीतं वश्यानां सर्वभूभुजाम् ॥ ७ ॥

जरासंधने यादवोंकी राजधानी मथुरापुरीको चारोंओरसे घेरलिया ॥४ ॥ जिसप्रकार अपनी मर्यादा त्यागकर समुद्र उमडता चला आता है, उसी प्रकार जरासन्धकी सेनाको आतीहुई देखकर और सेनासे मथुरापुरीको ग्रसित जान, अपने सुहृद् यादवोंको व्याकुल देख ॥ ५ ॥ दुःखोंके नाशक भूभार उतारनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र उस समय देशकालके योग्य अपने अवतारका कारण देखकर विचार करनेलगे ॥ ६ ॥ कि, पहिले इस समस्त सेनाका संहार करूं, या जरासन्धको वधकर इसकी सब सेना अपने अधीन करूं अथवा सैन्यसहित जरासंधका प्राण संहार करूं, ऐसे तीन प्रकारके मनमें संकल्प विकल्प कर प्रथमविचार सैन्यवधका निश्चय किया, क्योंकि पृथ्वीका भाररूप यह सेनाही है, इसलिये प्रथम इसकाही

मारना उचित है और इस समय यह सम्पूर्ण राजाओंकी सेनाओंको इकट्ठाकर लेआया है, फिर बारम्बार ऐसा अवसर नहीं मिलेगा ॥ ७ ॥ पहिले पैदल, अश्व, हस्ती और चतुरंगिणी अनेक अक्षौहिणी * सेनाकोही मारना योग्य है, जरासंधका मारना योग्य नहीं, क्योंकि इससे अभी बहुत कार्य सिद्ध होगा, यह सम्पूर्ण राक्षसोंको समेट कर ले आवेगा, मैं कहाँ कहाँ ढूँढता फिरूंगा ॥ ८ ॥ भूमिका भार उतार साधुपुरुषोंकी रक्षा और दुष्टोंका विनाश करनेके लियेही मैंने अवतार लिया है ॥ ९ ॥ जब पृथ्वीपर अधर्म बढ़ता है, तब तबही उस अधर्मके नष्ट करने और धर्मकी रक्षा करनेके लिये मै अवतार लेताहूं ॥ १० ॥ इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र विचार करही रहे थे कि, उसी समय सूर्यके समान

अक्षौहिणीभिः संख्यातं भटाश्वरथकुंजरैः ॥ मागधस्तु न हंतव्यो भूयः कर्ता बलोद्यमम् ॥ ८ ॥ एतदर्थोऽवतारोऽयं भूभारहरणाय मे ॥ संरक्षणाय साधूनां कृतोऽन्येषां वधाय च ॥ ९ ॥ अन्योऽपि धर्मरक्षायै देहः संभ्रियते मया ॥ विरामायाप्यधर्मस्य काले प्रभवतः क्वचित् ॥ १० ॥ एवं ध्यायति गोविंद आकाशात्सूर्यवर्चसौ ॥ रथावुदस्थितौ सद्यः ससूतौ सपरिच्छदौ ॥ ११ ॥ आयुधानि च दिव्यानि पुराणानि यदृच्छया ॥ दृष्ट्वा तानि हृषीकेशः संकर्षणमथाब्रवीत् ॥ १२ ॥ पश्यार्य व्यसनं प्राप्तं यदूनां त्वावतां प्रभो ॥ एष ते रथ आयातो दयितान्यायुधानि च ॥ १३ ॥ यानमास्थाय जह्येतद्व्यसनात्स्वान्समुद्धर ॥ एतदर्थं हि नौ जन्म साधूनामीश शर्मकृत् ॥ १४ ॥ त्रयोविंशत्यनीकाख्यं भूमेर्भारमपाकुरु ॥ एवं संमंत्र्य दशार्हौ दंशितौ रथिनौ पुरात् ॥ १५ ॥

ध्वजा कवचसे सुसज्जित, सारथी सहित दो रथ शीघ्रही आकाशसे उतरे ॥ ११ ॥ तब अकस्मात् आये दिव्य शस्त्र देखकर हृषीकेश भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी बलदेवजीसे बोले कि॥१२॥हे आर्य! हे श्रेष्ठ! तुम जिनकी रक्षा करते हो, आज उन्हीं यादवोंको आनकर दुःख उपस्थित हुआहै और इसीलिये यह रथ और वीरघाती शस्त्र आयेहैं ॥१३॥ रथमें बैठ, सब सेनाका संहार कर अपने यादवोंका कष्ट दूर करो, हे ईश! साधुलोगोंके कल्याणार्थही संसारमें आपका जन्म हुआ है ॥ १४ ॥ तेईस अक्षौहिणी सेना आनकर उपस्थित हुई हैं और इसीका पृथ्वीपर बोझ है, इसको दूर

* अक्षौहिणीका प्रमाण । इक्कीससहस्र आठसौ सत्तर २१८७० रथ, इक्कीसहस्र आठसौ सत्तर २१८७० गजपति, पैंसठ महस्र छ सौदश ६५६१० अश्वपति, एक लाख नौसहस्र तीनसौ पचास १०९३५० पैदल, इसका नाम एक "अक्षौहिणी" है ॥

करो, इस प्रकार दाशार्हवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीने विचारकर, कवच पहर, सुन्दर शस्त्रोंको ले और कुछ थोड़ीसी सेनाके साथ, पुरके बाहर निकल दारुक सारथीको लिये शंखध्वनि करी ॥१५॥१६॥ इसके उपरान्त जरासन्धकी सेनाके हृदय भयभीत हो कम्पायमान होने लगे, तब श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजीको रणभूमिमें खड़ा देख, जरासन्ध कहनेलगा ॥ १७ ॥ हे अधम ! मुझे तेरे साथ युद्ध करनेमें अत्यन्त लाज आती है, क्योंकि तू बालक है इसलिये तेरे संग युद्ध नहीं करूंगा हे मूर्ख ! तू गुप्त रहनेवाला अत्यन्त छली है, इस कारण तेरे साथ युद्ध करना उचित नहीं ॥ १८॥ हे राम ! जो तुझमें सामर्थ्य होय तो धीरज धरके युद्ध कर और मेरे बाणोंसे कटेहुए देहको त्याग स्वर्गको जा, या संग्रामके बीचमें मेरा

निर्जग्मतुः स्वायुधाढ्यौ बलेनाल्पीयसाऽवृतौ ॥ शंखं दध्मौ विनिर्गत्य हरिर्दारुकसारथिः ॥ १६ ॥ ततोऽभूत्पर सैन्यानां हृदि वित्रासवेपथुः ॥ तावाह मागधो वीक्ष्य हे कृष्ण पुरुषाधम ॥ १७ ॥ न त्वया योद्धुमिच्छामि बालेनैकेन लज्जया ॥ गुप्तेन हि त्वया मंद न योत्स्ये याहि बंधुहन् ॥ १८ ॥ तव राम यदि श्रद्धा युध्यस्व धैर्यमुद्वह ॥ हित्वा वा मच्छरैश्छिन्नं देहं स्वर्याहि मां जहि ॥ १९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ न वै शूरा विकत्थन्ते दर्शयंत्येव पौरुषम् ॥ न गृह्णीमो वचो राजन्नातुरस्य मुमूर्षतः ॥२०॥ श्रीशुक उवाच ॥ जरासुतस्तावभिसृत्य माधवौ महाबलौघेन बलीयसाऽऽवृणोत् ॥ ससैन्ययानध्वजवाजिसारथी सूर्यानलौ वायुरिवाभ्ररेणुभिः ॥ २१ ॥ सुपर्णतालध्वजचिह्नितौ रथावलक्षयंत्यो हरिरामयोर्मृधे ॥ स्त्रियः पुराट्टालकहर्म्यगोपुरं समाश्रिताः संमुमुहुः शुचार्दिताः ॥ २२ ॥

प्राण ले ॥१९॥ परीक्षित् ! ऐसे जरासन्धके वचन सुनकर श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे जरासन्ध ! शूरवीर व्यर्थ बकवाद न कर अपने पुरुषार्थको दिखाते हैं और तुम्हारी मृत्यु निकट आई है, इसलिये मैं तुम्हारे वचनोंपर अधिक ध्यान नहीं देताहूं ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! जैसे पवन, बादल, धूरि, यह सूर्य और अग्निको घेर लेतेहैं, इसी प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र व बलदेवजीके निकट जाकर जरासन्धने उनको अपनी बलवान् सेना प्यादे, रथ, ध्वजा, घोड़े और रथवानों सहित घेर लिया ॥ २१॥ जब गरुड और तालकी ध्वजाके चिह्नवाले रामकृष्णके

रथ युद्धमें नहीं दीखे, तब पुरीकी नारी अटारी, महल और द्वारोंपर खड़ी हुई शोकसे व्याकुल हो मोह करने लगीं ॥ २२ ॥ शत्रुकी सेनारूप बादलों मेंसे वारम्वार बाणोंकी भयंकर वर्षासे अपनी सेनाको पीड़ित देखकर श्रीकृष्णचन्द्र देवता व असुरोंसे पूजित उत्तम शार्ङ्गधनुषमें टंकार करने लगे ॥ २३ ॥ तरकससे तीर निकालकर शीघ्र प्रत्यंचामें लगाय प्रत्यंचाको खैंचकर तीक्ष्णबाणोंके समूहोंसे रथ, घोडे, हाथी, पैदल मारकर जैसे सुलगती लकडीके घुमानेसे चक्र बँधजाता है उसी प्रकार बाणोंके पीछे बाण मारनेलगे ॥ २४ ॥ मस्तक कटनेसे हजारों हाथी, नारी कटनेसे घोडे पृथ्वीपर गिरने लगे, रथोंकी ध्वजा कटगईं और रथवान् गिरगये भुजा, नाडी कटनेसे पैदल गिरगये ॥ २५ ॥ युद्धमें पैदल, हाथी, कटकर गिरने

हरिः परानीकपयोमुचां मुहुः शिलीमुखात्युल्वणवर्षपीडितम् ॥ स्वसैन्यमालोक्य सुरासुरार्चितं व्यस्फूर्जयच्छार्ङ्गशरासनोत्तमम् ॥ २३ ॥ गृह्णन्निषंगादथ संदधच्छरान्विकृष्य मुंचन्शितबाणपूगान् ॥ निघ्नन्रथान्कुंजरवाजिपत्तीन्निरंतरं यद्वदलातचक्रम् ॥ २४ ॥ निर्भिन्नकुंभाः करिणो निपेतुरनेकशोऽश्वाः शरवृक्णकंधराः ॥ रथा हताश्वध्वजसूतनायकाः पदातयश्छिन्नभुजोरुकंधराः ॥ २५ ॥ संछिद्यमानद्विपदेभवाजिनामंगप्रसूताः शतशोऽसृगापगाः ॥ भुजाऽहयः पूरुषशीर्षकच्छपा हतद्विपद्वीपहयग्रहाकुलाः ॥ २६ ॥ करोरुमीना नरकेशशैवला धनुस्तरंगायुधगुल्मसंकुलाः ॥ अच्छूरिकावर्तभयानका महामणिप्रवेकाभरणाश्मशर्कराः ॥ २७ ॥ प्रवर्तिता भीरुभयावहा मृधे मनस्विनां हर्षकरी परस्परम् ॥ विनिघ्नताऽरीन्मुसलेन दुर्मदान्संकर्षणेनापरिमेयतेजसा ॥ २८ ॥

लगे, तब उनके शरीरसे लोहूकी नदियें बहने लगीं, जिनमें भुजाएँ सर्पकी सदृश दृष्टि आती थीं, मनुष्योंके शिर कच्छपसे जान पड़ते थे मृत्युको प्राप्तहुए हाथी टापूके समान दीखते थे और रुधिरकी नदीमे घोडे ग्राहसे पड़ेथे ॥ २६ ॥ भुजा व उरू मछलीके समान मनुष्योके केश सिवारके समान थे और नदीमे जो तरंगे उठती हैं, वही रुधिरकी नदीमे धनुप तरंगके समान हैं । नदीमें झाड़ झंकाड़ होते हैं रुधिरकी नदियोमें शस्त्र हैं सोई झाड़ झंकाडके समान है, नदीमें भँवर पडते हैं, तिनसे अति भयंकर होकर रुधिरकी नदियोंमें ढालें मानो भयंकर भँवर पडते हैं, नदियोंमें कंकर पत्थर इत्यादि होते हैं रुधिरकी नदियोंमें मणि गहने कंकर पत्थरके तुल्य हैं ॥ २७ ॥ हे राजन् ! महातेजस्वी बलदेवजीने संग्रामके बीच

मतवाले शत्रुओंको मुसलायुधसे मार मारकर रुधिरकी नदियें बहाईं, जो कि कायर पुरुषोंको भयकी देनेवाली और वीर पुरुषोंको आनन्दकी देनेवाली हैं ॥ २८ ॥ हे परीक्षित् दुर्मद वैरियोको मुसलसे मार सागरके समान दुस्तर और भयंकर उस जरासन्धपालित सेनाका महापराक्रमी श्रीकृष्ण बलदेवने मार मार कर नाश करदिया, वसुदेवके पुत्र जगत्के ईश्वर कृष्ण बलदेवको सेनाका नाश करना एक साधारण बात है, कुछ पराक्रम नहीं है ॥ २९ ॥ अनंतगुण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपनी लीलासेही तीनों लोकोंको उत्पन्न, पालन और संहार करते हैं, उन श्रीकृष्णचन्द्रको जरासन्धकी सेनाका मारना कुछ आश्चर्यकी बात नहीं हैं, तो भी मनुष्योंके अनुकरण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके कर्म आश्चर्यमय तुमसे वर्णन करता हूं ॥ ३० ॥ सेनाके नष्ट होने और रथ टूट जानेसे जब प्राणमात्रही अवशेष रहे, तब बलवान् जरासन्धको जैसे सिंह सिंहको पकड़ता है,

**बलं तदंगार्णवदुर्गभैरवं दुरंतपारं मगधेंद्रपालितम् ॥ क्षयं प्रणीतं वसुदेवपुत्रयोर्विक्रीडितं तज्जगदीशयोः परम् ॥ २९ ॥ स्थित्युद्भवांतं भुवनत्रयस्य यः समीहतेऽनंतगुणः स्वलीलया ॥ न तस्य चित्रं परपक्षनिग्रहस्तथापि मर्त्यानुविधस्य वर्ण्यते ॥ ३० ॥ जग्राह विरथं रामो जरासंधं महाबलम् ॥ हतानीकावशिष्टासुं सिंहः सिंहमिवौजसा ॥ ३१ ॥ बध्यमानं हतारातिं पाशैर्वारुणमानुषैः ॥ वारयामास गोविंदस्तेन कार्यचिकीर्षया ॥ ३२ ॥ स मुक्तो लोकनाथाभ्यां व्रीडितो वीरसंमतः ॥ तपसे कृतसंकल्पो वारितः पथि राजभिः ॥ ३३ ॥ वाक्यैः पवित्रार्थपदैर्नयनैः प्राकृतैरपि ॥ स्वकर्मबंधप्राप्तोऽयं यदुभिस्ते पराभवः ॥ ३४ ॥**

उसीप्रकार बलपूर्वक बलदेवजी पकड़कर ॥३१॥ शत्रुओंके मारनेवाले जरासन्धको वरुणपाश और मनुष्यपाशसे जब (बलदेवजी) बांधनेलगे, तब श्रीकृष्णचन्द्रजीने उसको छुडादिया और कहा कि, अभी जरासन्धसे और कुछ काम लेना है ॥ ३२ ॥ शूरवीरोंके माननीय जरासन्धको त्रिलोकी नाथ श्रीकृष्ण बलदेवने जिस समय छोड़दिया, तब यह मनमें लज्जित होकर विचार करने लगा कि, वनमें जाकर तप करना उचित है, घर जाकर क्या करूंगा तब मार्गमें जातेहुए राजाओंने निवारण किया ॥ ३३ ॥ धर्मके उपदेश करनेवाले पदयुक्त नीतिके तुष्टिकारक वचन कहकर जरासन्धको समझाने लगे कि, हे राजन्! कोई तुम्हारा बड़ाही दुष्कर्म आनकर प्राप्त हुआ जो तुच्छ यादवोंने तुम्हें परास्त किया अब तुम कुछ

लाज मत करो ॥ ३४ ॥ जिस समय समस्त सेना नष्ट होगई और श्रीकृष्णचन्द्रने छोड़ दिया, तब वह बृहद्रथका पुत्र जरासन्ध अत्यन्त उदास होकर मगध देशको चलागया ॥ ३५ ॥ शत्रुकी सेनारूप सागरसे तरकर और अपनी अक्षत सेना संग लिये जिस समय श्रीकृष्णचन्द्रने मथुरापुरीमें प्रवेश किया, तब देवताओंने आकाशसे फूल वर्षाये और प्रशंसापूर्वक उनकी स्तुति करी ॥ ३६ ॥ तब श्रीकृष्णचन्द्र अपनी मथुरापुरीमें आकर खेदरहित प्रसन्नमन पुरवासियोंसे मिले. सूत, मागध, बन्दीजन, उनकी विजयके यश गान करनेलगे ॥ ३७ ॥ हे राजन्! जिस समय श्रीकृष्णचन्द्र मथुरापुरीमें आये तब शंख, नगारे, अनेक भेरी, तुरही, वीणा, बाँसुरी और मृदंग यह सब बाजे बजनेलगे ॥ ३८ ॥

हतेषु सर्वानीकेषु नृपो बार्हद्रथस्तदा ॥ उपेक्षितो भगवता मगधान्दुर्मना ययौ ॥ ३५ ॥ मुकुंदोऽप्यक्षतबलो निस्तीर्णारिबलार्णवः ॥ विकीर्यमाणः कुसुमैस्त्रिदशैरनुमोदितः ॥ ३६ ॥ माथुरैरुपसंगम्य विज्वरैर्मुदितात्मभिः ॥ उपगीयमानविजयः सूतमागधवंदिभिः ॥ ३७ ॥ शंखदुंदुभयो नेदुर्भेरीतूर्याण्यनेकशः ॥ वीणावेणुमृदंगानि पुरं प्रविशति प्रभौ ॥३८॥ सिक्तमार्गां हृष्टजनां पताकाभिरलंकृताम् ॥ निर्घुष्टां ब्रह्मघोषेण कौतुकाबद्धतोरणाम् ॥ ३९ ॥ निचीयमानो नारीभिर्माल्यदध्यक्षतांकुरैः ॥ निरीक्ष्यमाणः सस्नेहं प्रीत्युत्कलितलोचनैः ॥ ४० ॥ आयोधनगतं वित्तमनंतं वीरभूषणम् ॥ यदुराजाय तत्सर्वमाहृतं प्रादिशत्प्रभुः ॥ ४१ ॥ एवं सप्तदशकृत्वस्तावत्यक्षौहिणीबलः ॥ युयुधे मागधो राजा यदुभिः कृष्णपालितैः ॥ ४२ ॥

मार्गमें छिरकाव हो रहा है, पताकायें लगाई गई हैं और वेदध्वनिसे युक्त श्रीकृष्णचन्द्रके शुभागमनसे घर घर बन्दनवारोंसे परिपूर्ण इसप्रकार मथुरापुरीकी शोभा हुई ॥ ३९ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर स्त्री, पुरुष, पुष्प, दधि, अक्षत और अंकुरोंकी वर्षा करनेलगे, स्त्रियें स्नेहसे प्रफुल्लित नेत्रोंसे श्रीकृष्णचन्द्रको देखनेलगीं ॥ ४० ॥ शूरवीर राजाओंकी शोभा करनेवाले, रणभूमिमें पड़े बहुत धन लाकर श्रीकृष्णचन्द्रने यादवराज उग्रसेनको देदिया ॥ ४१ ॥ इसीप्रकार जरासन्ध उतनीही अक्षौहिणी साथ लेलेकर सत्रहवार चढि आया और श्रीकृष्णसे रक्षित यादवोंसे उसने युद्ध

किया ॥ ४२ ॥ हे राजा परीक्षित् ! यादवगण श्रीकृष्णचन्द्रके तेजसे जरासन्धकी समस्त सेनाका संहार करनेलगे, सम्पूर्ण सेना जब कटगई शत्रुने छोड़ दिया, तब जरासन्ध फिर अपने देशको चलागया ❀ ॥ ४३ ॥ अठारहवीं बार जिरासन्ध तो आनेवाला थाही, उसके बीचमेंही देवर्षि नारदजीका भेजा वीर कालयवन आनकर दिखाई दिया ॥ ४४ ॥ संसारमें जिसके समान कोई योद्धा नहीं, ऐसा कालयवन यादवोंको अपने समान

अक्षिण्वंस्तद्बलं सर्वं वृष्णयः कृष्णतेजसा ॥ हतेषु स्वेष्वनीकेषु त्यक्तोऽयादरिभिर्नृपः ॥ ४३ ॥
अष्टादशमसंग्रामे आगामिनि तदंतरा ॥ नारदप्रेषितो वीरो यवनः प्रत्यदृश्यत ॥ ४४ ॥
रुरोध मथुरामेत्य तिसृभिर्म्लेच्छकोटिभिः ॥ नृलोके चाप्रतिद्वंद्वो वृष्णीञ्छ्रुत्वात्मसंमितान् ॥ ४५ ॥

जान, उसने तीन करोड़ महाम्लेच्छ अतिभयावने इकट्ठे किये ऐसे कि जिनके मोटे भुजा, बड़े गले, मैले दाँत, भूरे वेष, घूँघचीसे नयन लाल तिन्हें साथ ले डंका दे, मथुरापुरी पर चढ़ आया चारोंओरसे घेरलिया, क्योंकि देवर्षि नारदजीने इससे कहा था कि, यादवलोग तुम्हारे समान हैं, इसलिये उनसे युद्ध करो ॥ ४५ ॥

❀शंका–तेईस अक्षौहिणी सेनाको जरासन्ध अपने संग लेकर श्रीकृष्णचन्द्रसे युद्ध करनेके लिये चढि आया, तब श्रीकृष्णचन्द्रने जरासन्धकी तेईस अक्षौहिणी सेनाको मारडाला, बडे आश्चर्यकी बात है कि, इतनी सेना जरासन्ध कहाँसे लेआया ? पृथ्वीपर सेना तो बहुत थी परन्तु दुष्ट सेना इतनी किधर थी जिसको जरासन्ध सत्रह १७ बार बटोर बटोर कर लेआया और तेईस तेईस अक्षौहिणी सेना सत्रहवार श्रीकृष्णने मारडाली, सब जोडकर तीनसहस्र आठसौ ग्यारह ३८११ अक्षौहिणी हुए, परन्तु बडे अचम्भेकी बात है,कि इतनी सेनामें कोई भी शूरवीर नहीं था ? जब श्रीकृष्णने मारा तो क्याजान पडा क्योंकि श्रीकृष्णके सामने शूरवीरोंकी क्या सामर्थ्य थी और मर्यादा पालन करनेवाले श्रीकृष्णका अवतार भी हुवा फिर वीरोंकी मर्यादा क्यों विनाश करी ?

**उत्तर**–जरानामक राक्षसीने जरासन्धको वरदान दिया था कि, तू जितनी सेना बनाया चाहैगा, उतनी सेना बनालेगा इसलिये जरासन्ध तेईस, तेईस, अक्षौहिणी सेना बनायके श्रीकृष्णसे युद्ध करनेके लिये लेआया, मर्यादापुरुषोत्तम मर्यादाके पालन करनेवाले श्रीकृष्णने विचार लिया कि, इस सेनामें शूरवीर नहीं है, इसलिये जरासन्धकी सनाका विनाश किया, मर्यादाका नाश नहीं किया ॥

उस समय श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी सहित इस दुरात्मा कालयवनको आयाहुआ देखकर विचार करने लगे कि, यादवोंको दोनों ओरसे कष्ट आनकर उपस्थित हुआहै, बड़ेही आश्चर्यकी बात है ॥ ४६ ॥ क्योंकि अब तो यह महाबली कालयवन हमको घेर रहाहै और फिर जरासन्ध आज या कल अथवा परसोंतक अवश्यही आवेगा ॥ ४७॥ यदि इस समय हम इससे युद्ध करैं और बीचमें जरासन्ध आगया तो अवश्यही हमारे बांधवोंका प्राण संहार करेगा और जो न मारेगा तो बांधकर अपने पुरमें लेही जायगा, क्योंकि वह बलवान् है ॥ ४८॥ इसलिये जहाँ मनुष्य न प्रवेश करसके ऐसा एक किला बनाय, उसमें अपने जातिके यादवोंको रख फिर कालयवनका वध करूं ॥४९ ॥ हे राजन् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने इसप्रकार मनमें

**तं दृष्ट्वाऽचिंतयत्कृष्णः संकर्षणसहायवान् ॥ अहो यदूनां वृजिनं प्राप्तं ह्युभयतो महत् ॥ ४६ ॥ यवनोऽयं निरुन्धेऽस्मानद्य तावन्महाबलः ॥ मागधोऽप्यद्य वा श्वोवा परश्वो वाऽऽगमिष्यति ॥ ४७ ॥ आवयोर्युध्यतोरस्य यद्यागंता जरासुतः ॥ बंधून्वधिष्यत्यथ वा नेष्यते स्वपुरं बली ॥ ४८ ॥ तस्मादद्य विधास्यामो दुर्गं द्विपददुर्गमम् ॥ तत्र ज्ञातीन्समाधाय यवनं घातयामहे ॥ ४९ ॥ इति संमंत्र्य भगवान्दुर्गं द्वादशयोजनम् ॥ अंतस्समुद्रे नगरं कृत्स्नाद्भुतमचीकरत् ॥ ५० ॥दृश्यते यत्र हि त्वाष्ट्रं विज्ञानं शिल्पनैपुणम् ॥ रथ्याचत्वरवीथीभिर्यथावास्तु विनिर्मितम् ॥ ५१ ॥ सुरद्रुमलतोद्यानविचित्रोपवनान्वितम् ॥ हेमशृंगैर्दिविस्पृग्भिः स्फाटिकाट्टालगोपुरैः ॥ ५२ ॥ राजताऽऽरकटैः कोष्ठैर्हेमकुम्भैरलंकृतैः ॥ रत्नकूटैर्गृहैर्हैमैर्महामरकतस्थलैः ॥ ५३ ॥**

विचारकर अड़तालीस कोश (बारह योजन) का समुद्रके बीचमें एक दुर्ग (किला) और उस किलेके बीचमें एक महाअद्भुत आश्चर्यमय नगर बनाया ॥५०॥ इस नगरीमें सब विश्वकर्माकी कारीगरी दिखाई देती है, राजाओंके जाने योग्य बड़े बड़े बाजार गली और चौक बन रहेहैं॥५१॥ बीचबीचमें स्थान बनानेके लिये जगह छोड दीगई है, कल्पवृक्ष और लतावाले फूलोंके बगीचे, चित्र विचित्र फुलवारी, सुवर्णके शिखरसे आकाशको स्पर्श करनेवाले ऊँचे ऊँचे स्फटिकमणिके अटा बनरहेहैं और ऊँचे ऊँचे किलेके द्वार बनरहेहैं ॥५२॥ घोड़ोके बाँधने और अन्न भरनेके लिये लोहे और पीतलके स्थान बनेहैं तिनके ऊपर सुवर्णके कलश विराजमान हैं, जिनसे इस नगरकी अत्यन्तही मनोहर शोभा होरहीहै, जिनके पद्मरागमणिके

शिखर और महामरकतमणिकी जिसमें पृथ्वी, इसप्रकार शोभायमान सुवर्णके गृह जहाँ तहाँ बनरहे हैं ॥ ५३ ॥ देवताओंके मन्दिर और चित्रविचित्र चित्रसारी बन रही हैं, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, यह वर्ण जिसमें वास करते हैं यादव और देवराज उग्रसेनके महल तो अत्यन्तही शोभायमान हैं ॥ ५४ ॥ देवराज इन्द्रने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके लिये सुधर्मा सभा और कल्पवृक्ष भेजे, जो मनुष्य इस सभामें वास करता है, उसको भूख, प्यास, शीत, गरमी, शोक और मोह इत्यादि कुछ नहीं सताते ॥ ५५ ॥ श्यामकर्ण श्वेतवर्ण मनके समान वेगवान् वरुणजीने घोड़े भेजे, पालन करनेवाले कुबेरजीने पद्म, महापद्म, मत्स्य, कूर्म, कुन्द, नील, मुकुन्द, शंख, खर्व यह आठ विभूति भेजीं ॥५६॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुश्रेष्ठ परीक्षित् ! ! भगवान् वासुदेवने इन देवतालोगोंको अपने अपने अधिकारकी सिद्धिके लिये जो कुछ सम्पदायें दी थीं, वह सब वस्तु

वास्तोष्पतीनां च गृहैर्वलभीभिश्च निर्मितम् ॥ चातुर्वर्ण्यजनाकीर्णं यदुदेवगृहोल्लसत् ॥ ५४ ॥ सुधर्मां पारिजातं च महेंद्रः प्राहिणोद्धरेः ॥ यत्र चावस्थितो मर्त्यो मर्त्यधर्मैर्न युज्यते ॥ ५५ ॥ श्यामैककर्णान्वरुणो हयाञ्छुक्लान्मनोजवान् ॥ अष्टौ निधिपतिः कोशाँल्लोकपालो निजोदयान् ॥ ५६ ॥ यद्यद्भगवता दत्तमाधिपत्यं स्वसिद्धये ॥ सर्वं प्रत्यर्पयामासुर्हरौ भूमिगते नृप ॥ ५७ ॥ तत्र योगप्रभावेण नीत्वा सर्वजनं हरिः ॥ प्रजापालेन रामेण कृष्णः समनुमंत्रितः ॥ निर्जगाम पुरद्वारात्पद्ममाली निरायुधः ॥ ५८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे दुर्गनिवेशनं नाम पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तं विलोक्य विनिष्क्रांतमुज्जिहानमिवोडुपम् ॥ दर्शनीयतमं श्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ १ ॥

जिससमय श्रीकृष्णचन्द्र पृथ्वीपर आये, उन्होंने लाकर अर्पण करदीं ॥ ५७ ॥ उस द्वारकापुरीमें योगके प्रभावसे सब यदुवंशियोंको पहुँचाकर श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजीसे कहनेलगे कि, हे वीर ! तुम यहाँ मथुरापुरीमें रहकर शेष प्रजाकी रक्षा करो, इस प्रकार बलदेवजीसे आज्ञाकर कमलनयन भगवान् कमलोंकी माला धारणकिये शस्त्ररहित मथुरापुरीके दरवाजेसे बाहर निकले ॥५८॥इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां दुर्गनिवेशनं नाम पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥ दोहा—कालयवन मुचुकुन्दकी, दृष्टि परत भो छार । जब हरिकी विनती करी, फिर इक्यावनबार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण ! जिससमय श्रीकृष्णचन्द्रजी रेशमी वस्त्र पहरे, पुरसे बाहर निकले, तो

उनकी ऐसी शोभा हुई कि, मानो निशानाथचन्द्रमा उदय हुए ॥१॥छातीमें भृगुलताका चिह्न, कण्ठमें कौस्तुभमणि धारणकिये, चतुर्भुज, नवीन कमलके समान अरुण नेत्र ॥२॥ नित्य प्रसन्न, शोभायमान और सुन्दर मुसकान, मकराकृत कुण्डलसे देदीप्यमान मुखारविन्द ॥ ३॥ इस प्रकार मनोहर मूर्ति श्रीकृष्णचन्द्रकी देखकर कालयवन अपने मनमें विचार करनेलगा कि, ठीक यही श्रीकृष्ण है ॥ ४ ॥ क्योंकि देवर्षि नारदजीने

श्रीवत्सवक्षसं भ्राजत्कौस्तुभाऽऽमुक्तकंधरम् ॥ पृथुदीर्घचतुर्बाहुं नवकंजारुणेक्षणम् ॥ २ ॥ नित्यप्रमुदितं श्रीमत्सुकपोलं शुचिस्मितम् ॥ मुखारविंदं बिभ्राणं स्फुरन्मकरकुंडलम् ॥ ३ ॥ वासुदेवो ह्ययमिति पुमाञ्श्रीवत्सलांछनः ॥ चतुर्भुजोऽरविंदाक्षो वनमाल्यतिसुंदरः ॥ ४ ॥ लक्षणैर्नारदप्रोक्तैर्नान्यो भवितुमर्हति ॥ निरायुधश्चलन्पद्भ्यां योत्स्येऽनेन निरायुधः ॥ ५ ॥ इति निश्चित्य यवनः प्राद्रवंतं पराङ्मुखम् ॥ अन्वधावज्जिघृक्षुस्तं दुरापमपि योगिनाम् ॥ ६ ॥ हस्तप्राप्तमिवात्मानं हरिणा स पदेपदे ॥ नीतो दर्शयता दूरं यवनेशोऽद्रिकंदरम् ॥ ७ ॥

जो जो लक्षण बताये थे, सो सब इसमें पायेजाते हैं, इसके अतिरिक्त और कोई वासुदेव नहीं है और यह अकेला शस्त्ररहित चला जाता है, इसलिये मैं भी शस्त्ररहित पैदलहोकर इसके संग युद्ध करूं ॥५ ॥ हे महाराज ! इस प्रकार कालयवन मनमें निश्चयकरके पराङ्मुख होकर भागते हुए, योगीजनोंके भी हाथ न आवें, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रके पकडनेको पीछे दौडा * ॥ ६ ॥ पग पगपर " अब पकडा " " अब पकड़ा "

---

* शंका—यवनको देखकर श्रीकृष्ण भगवान् क्यों भाग गये, इसका क्या कारण !

उत्तर—एक समय यदुवशी अपनी सभामें अपने कुलकी कन्याके वचनोंको स्मरणकर गर्गाचार्यको ँसनेलगे, गर्गाचार्य तो श्रीभगवान्के पूजनमें रात दिन रहतेथे और स्त्रीसे प्रीति कम रखतेथे इससे उनकी स्त्रीने अपने यादवोंसे कहा कि गर्गमुनि नपुसक हैं इससे यदुवशी उक्त मुनिकी हँसी किया करते थे इसलिये गर्गने यादवोंका नाश करनेके लिये एक पुत्र उत्पन्न करके उसी पुत्रको वरदान दिया कि, हे पुत्र ! युद्धमें यदुवंशी तेरे कुलके सामने अथवा तेरे सामने जो खडे होंगे तो उसी समय भागजायँगे श्रीकृष्ण इस बातको जानकर भाग गये ॥

ऐसे अपने आपको दिखाते दिखाते म्लेच्छराज कालयवनको श्रीकृष्णचन्द्र बड़ी दूर पर्वतकी गुफामें लेगये ॥ ७ ॥ यादवोंके कुलमें तू जन्मा है, इसलिये तेरा भागना उचित नहीं है, इसप्रकार आक्षेप करताहुआ महावेगसे दौडनेलगा, परन्तु पापी होनेके कारण श्रीकृष्णको न पकड सका, क्योंकि विना पाप नष्टहुये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्ति नहीं होती है ॥ ८ ॥ हे परीक्षित् ! जब म्लेच्छराज कालयवनने श्रीकृष्णचन्द्रपर दुर्वाक्यरूपी बाणोंका आक्षेप किया, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र पर्वतकी गुफामें घुसगये, कालयवन भी दौडता हाँफता इनके पीछे पीछे उस गुफामें घुसगया, वहाँ एक पुरुष और सोरहा था, उसे देख कालयवन विचार करनेलगा ॥ ९ ॥ कि यह दुष्ट मुझे इतनी दूर लाकर यहाँ साधुकी

पलायनं यदुकुले जातस्य तव नोचितम् ॥ इति क्षिपन्ननुगतो नैनं प्रापाहताशुभः ॥ ८ ॥ एवं क्षिप्तोऽपि भगवान्प्राविशद्गिरिकंदरम् ॥ सोऽपि प्रविष्टस्तत्रान्यं शयानं ददृशे नरम् ॥ ९ ॥ नन्वसौ दूरमानीय शेते मामिह साधुवत् ॥ इति मत्वाऽच्युतं मूढस्तं पदा समताडयत् ॥ १० ॥ स उत्थाय चिरं सुप्तः शनैरुन्मील्य लोचने ॥ दिशो विलोकयन्पार्श्वे तमद्राक्षीदवस्थितम् ॥ ११ ॥ स तावत्तस्य रुष्टस्य दृष्टिपातेन भारत ॥ देहजेनाग्निना दग्धो भस्मसादभवत्क्षणात् ॥ ॥१२॥ राजोवाच ॥ को नाम स पुमान्ब्रह्मन्कस्य किंवीर्य एव च ॥ कस्माद्गुहां गतः शिश्ये किं तेजो यवनार्दनः ॥१३॥

नाई शयन कर रहाहै, इसप्रकार कालयवनने निश्चय कर, उस सोतेहुये पुरुषको कृष्ण जानकर एक लात मारी ॥१०॥ वह पुरुष बहुत दिनोंका सोया हुआ था, इसलिये धीरे धीरे नेत्र खोल, चारों ओरको देख, कालयवनको देखा ॥ ११ ॥ हे भारतवंशी राजा परीक्षित् ! उसी समय क्रोधी मुचुकुन्दके देखनेसे कालयवनके शरीरसे ऐसी अग्नि प्रगटहुई कि, जिससे उसका शरीर क्षणभरमें जलभुनकर भस्म होगया ॥ १२ ॥ यह सुनकर राजा परीक्षित् पूँछने लगे कि, हे ब्रह्मन् ! जिसने अपनी क्रोधाग्निसे कालयवनका प्राण संहार किया, उसका क्या नाम और वह कौन पुरुष है ? किसके वंशमें जन्म ग्रहण किया है, क्या उनका प्रभावहै, किनके पुत्र हैं ? और किसलिये इस गुफामें सोते थे ! सो सम्पूर्ण वृत्तान्त आप मुझे सुनाइये ॥१३ ॥

तब श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे राजा परीक्षित् ! इक्ष्वाकुकुलोत्पन्न मान्धाताका पुत्र गुणवान् ब्राह्मणोंका भक्त मुचुकुन्दनाम राजा था ॥ १४॥ एक समय असुरोंसे भयभीत होकर इन्द्रादिक देवताओंने अपनी रक्षा करनेके लिये राजा मुचुकुन्दसे प्रार्थना की तो इन्होंने बहुत दिनोंतक देवताओंकी रक्षा की ॥ १५॥ इसके उपरान्त स्वर्गके पालन करनेवाले स्वामिकार्तिकजीको आयाहुआ देखकर सब देवता इनसे कहने लगे कि, हे राजा मुचुकुन्द ! हमारी रक्षा करनेमें जो कुछ कष्ट आपको हुवा है इससे निवृत्त होकर आराम करो ॥ १६ ॥ हे वीर ! तुमने मनुष्य लोकके निष्कंटक राज्यको त्यागकर हमारी रक्षा की है, इससे तुम्हारे विषयके भोग छूटे ॥ १७ ॥ और तुम्हारे पुत्र रानी, जातिके बन्धु बांधव,

**श्रीशुक उवाच ॥ स इक्ष्वाकुकुले जातो मांधातृतनयो महान् ॥ मुचुकुन्द इति ख्यातो ब्रह्मण्यः सत्यसंगरः ॥ १४॥ स याचितः सुरगणैरिंद्राद्यैरात्मरक्षणे ॥ असुरेभ्यः परित्रस्तैस्तद्रक्षां सोऽकरोच्चिरम् ॥ १५ ॥ लब्ध्वा गुहं ते स्वःपालं मुचुकुन्दमथाब्रुवन् ॥ राजन्विरमतां कृच्छ्राद्भवान्नः परिपालनात् ॥ १६ ॥ नरलोके परित्यज्य राज्यं निहतकंटकम् ॥ अस्मान्पालयतो वीर कामास्ते सर्व उज्झिताः ॥ १७ ॥ सुता महिष्यो भवतो ज्ञातयोऽमात्यमंत्रिणः ॥ प्रजाश्च तुल्यकालीया नाऽधुना संति कालिताः ॥ १८ ॥ कालो बलीयान्बलिनां भगवानीश्वरोऽव्ययः ॥ प्रजाः कालयते क्रीडन्पशुपालो यथा पशून् ॥ १९ ॥ वरं वृणीष्व भद्रं ते ऋते कैवल्यमद्य नः ॥ एक एवेश्वरस्तस्य भगवान्विष्णुरव्ययः ॥ ॥ २० ॥ एवमुक्तः स वै देवानभिवंद्य महायशाः ॥ निद्रामेव ततो वव्रे स राजा श्रमकर्शितः ॥ २१ ॥ यः कश्चिन्मम निद्राया भंगं कुर्यात्सुरोत्तमाः ॥ स हि भस्मीभवेदाशु तथोक्तश्च सुरैस्तदा ॥ २२ ॥**

प्रधान, दीवान, मंत्री, राज्यकी प्रजा; इनमेंसे अब कोई शेष नहीं है, सबका कालने संहार करदिया ॥ १८ ॥ काल बलवान्से बलवान् है, भगवान्की शक्ति है समर्थ अविनाशी है और जिस प्रकार पशुओंका पालन करनेवाला ग्वालिया पशुओंको चलाता है, उसीप्रकार आप क्रीड़ा करके सब प्रजाको इधर उधर चलाता है ॥ १९ ॥ सब देवता कहने लगे कि, हे राजा मुचुकुन्द ! तुम्हारा कल्याण हो, मोक्षके अतिरिक्त और जो इच्छा हो सो वर मांगो क्योंकि मोक्षके दाता तो केवल एक विष्णु भगवान् ही हैं ॥ २० ॥ हे परीक्षित ! जब इस प्रकार देवता लोगोंने कहा, तब महायशस्वी राजा मुचुकुन्दने बहुत दिनोंतक देवताओंकी रक्षा करनेसे श्रमित होनेके कारण यह वर मांगा कि, मैं सोताही रहूं और जो कोई

मेरी निद्रा भंग करे, वह उसीसमय भस्म होजाय, यह वर माँगा, देवताओंने कहा कि ऐसाही होगा, तब राजा मुचुकुन्द देवताओंकी आज्ञा पाय पर्वतकी गुफामें जाकर सो रहा ॥ २१ ॥ २२ ॥ इससे देवताओंने कह दिया था कि,जो तुम्हारी निद्रा भंग करेगा, वह तत्कालही जलके भस्म होजायगा॥२३॥जब कालयवन जलके भस्म होगया, तब चतुर्भुजरूप होकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने राजा मुचुकुन्दको अपना दर्शन दिया॥२४॥ मेघके समान श्यामवर्ण पीतवस्त्रधारणकिये हृदयमें प्रकाशमान भृगुलताका चिह्न और कौस्तुभमणि धारण करनेसे अत्यन्तही देदीप्यमान होरहे थे ॥ २५ ॥ चतुर्भुज, वैजयन्ती मालासे सुशोभित और दमकते हुये मकराकृत कुण्डलोंसे शोभायमान होरहे थे ॥ २६ ॥ देखनेयोग्य प्रेमभरी

अशयिष्ट गुहाविष्टो निद्रया देवदत्तया ॥ स्वापं यातं यस्तु मध्ये बोधयेत्त्वामचेतनः ॥ स त्वया दृष्टमात्रस्तु भस्मी भवतु तत्क्षणात् ॥ २३ ॥ यवने भस्मसान्नीते भगवान्सात्त्वतर्षभः ॥ आत्मानं दर्शयामास मुचुकुन्दाय धीमते॥२४॥ त मालोक्य घनश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ श्रीवत्सवक्षसं भ्राजत्कौस्तुभेन विराजितम् ॥ २५ ॥ चतुर्भुजं रोचमानं वै जयंत्या च मालया ॥ चारुप्रसन्नवदनं स्फुरन्मकरकुंडलम् ॥ २६ ॥ प्रेक्षणीयं नृलोकस्य सानुरागस्मितेक्षणम् ॥ अपी च्यवयसं मत्तमृगेन्द्रोदारविक्रमम् ॥ २७ ॥ पर्यपृच्छन्महाबुद्धिस्तेजसा तस्य धर्षितः ॥ शंकितः शनकै राजा दुर्धर्षमि व तेजसा ॥ २८ ॥ मुचुकुन्द उवाच ॥ को भवानिह संप्राप्तो विपिने गिरिगह्वरे॥ पद्भ्यां पद्मपलाशाभ्यां विचरस्युरुकंटके॥ ॥ २९ ॥ किंस्वित्तेजस्विनां तेजो भगवान्वा विभावसुः ॥ सूर्यः सोमो महेंद्रो वा लोकपालोऽपरोपि वा ॥ ३० ॥

मुसकान सहित विलक्षण और नवीन अवस्था युक्त मतवाले सिंहके समान पराक्रमी ॥ २७ ॥ इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रका तेज देखतेही भयभीत होकर राजा मुचुकुन्द धीरे धीरे पूँछनेलगा ॥ २८ ॥ राजा मुचुकुन्द बोला कि, हे पुरुषश्रेष्ठ ! तुम कौन हो ? कमलके समान आपके कोमल चरण हैं और इस पर्वतकी गुफामें किसलिये आयेहो ? जो काँटोंके वनमें विचरते फिरोहो ॥ २९ ॥ क्या आप तेजवान् भगवान् अग्नि हैं वा सूर्य हैं, अथवा चन्द्रमा हैं, या इन्द्र हैं ? किंवा समस्त लोकपालोंके कर्त्ता या देवता हैं ? ॥ ३० ॥

अथवा ब्रह्मा, विष्णु, महेश, इन तीनों देवताओंमेंसे कोई हो ! मुझे जान पडता है कि, आप विष्णु भगवान् हैं, क्योंकि जैसे दीपक अपने प्रकाशसे अंधकारका नाश कर देता है; वैसेही आपने अपने तेजसे इस गुफाका अंधकार नाश करदिया ॥ ३१ ॥ यह कहकर फिर मुचुकुंद बोले कि, हे नर पुंगव हमें आपका जन्म, कर्म व गोत्र सुननेकी अत्यन्त अभिलाषा है, सो प्रसन्नतापूर्वक हमें सुनाइये ॥ ३२ ॥ हे पुरुषसिंह ! मैं तो इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्न हुआहूं, मान्धाताका पुत्र और मुचुकुन्द मेरा नाम है ॥ ॥ ३३ ॥ मैं बहुत दिनोंमें जागाहूं इसलिये मुझे खेद प्राप्त हुआ है और नींदके मारे मेरी इन्द्रियें चलायमान होरहींहै, क्योंकि मैं इच्छानुसार इस वनमें सो रहाथा और अभी किसीने आकर जगादिया ॥ ३४ ॥ और जिसने मुझे

मन्ये त्वां देवदेवानां त्रयाणां पुरुषर्षभम् ॥ यद्बाधसे गुहाध्वांतं प्रदीपः प्रभया यथा ॥३१॥ शुश्रूषतामव्यलीकमस्माकं नरपुंगव ॥ स्वजन्मकर्मगोत्रं वा कथ्यतां यदि रोचते ॥ ३२ ॥ वयं तु पुरुषव्याघ्र ऐक्ष्वाकाः क्षत्रबंधवः ॥ मुचुकुंद इति प्रोक्तो यौवनाश्वात्मजः प्रभो ॥३३॥ चिरप्रजागरश्रांतो निद्रयापहतेंद्रियः ॥ शयेऽस्मिन्विजने कामं केनाप्युत्थापितोऽधुना ॥ ३४ ॥ सोऽपि भस्मीकृतो नूनमात्मीयेनैव पाप्मना ॥ अनंतरं भवाञ्श्रीमाँल्लक्षितोऽमित्रशातनः ॥ ३५ ॥ तेजसा तेऽविषह्येण भूरि द्रष्टुं न शक्नुमः ॥ हतौजसो महाभाग माननीयोऽसि देहिनाम् ॥३६॥ एवं संभाषितो राज्ञा भगवान्भूतभावनः ॥ प्रत्याह प्रहसन्वाण्या मेघनादगभीरया ॥ ३७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ जन्मकर्माभिधानानि संति मेंग सहस्रशः ॥ न शक्यंतेऽनुसंख्यातुमनंतत्वान्मयापि हि ॥ ३८ ॥ क्वचिद्रजांसि विममे पार्थिवान्युरुजन्मभिः ॥ गुणकर्माभिधानानि न मे जन्मानि कर्हिचित् ॥ ३९ ॥

आनकर जगाया, वह पुरुष उसीसमय जलकर भस्म होगया उसके पीछे आपके दर्शन हुए ॥ ३५ ॥ हे भगवन् ! तुम्हारा असह्य तेज बहुत काल तक हम नहीं देख सक्ते, क्योंकि आप देहधारियोंके माननीय हैं ॥३६॥ इसप्रकार जब राजा मुचुकुन्दने प्रार्थना करी, तब संपूर्ण प्राणियोंके पालन करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मेघके समान गम्भीर वाणीसे कहनेलगे ॥ ३७ ॥ कि, हे मुचुकुन्द ! मेरे जन्म, कर्म और नामका अंत नहीं है इसलिये मैं भी उनकी गणना नहीं करसक्ता ॥ ३८ ॥ अनेक जन्म धारण करके कदाचित मनुष्य पृथ्वीके रजकणोंकी तो गणना करसक्ता है,

परन्तु मेरे गुण, कर्म, जन्म, नामकी गिनती नहीं करसक्ता ॥ ३९ ॥ हे राजा मुचुकुन्द ! भूत, भविष्य, वर्त्तमान, मेरे जन्मोंकी गणना करते करते बडे बडे ऋषि, मुनि भी पार न पासके ॥ ४० ॥ तोभी हे अंग ! अभीके जो मेरे नाम कर्म हैं सो मैं कहताहूं, तुम श्रवण करो. पृथ्वीका भार उतारने और धर्मकी रक्षा करनेके लिये प्रथम कमलयोनि ब्रह्माजीने मेरी प्रार्थना की थी ॥४१॥ इस कारण यदुवंशमें वसुदेवके गृह मैंने जन्म लिया, और इसीलिये मेरा नाम वासुदेव प्रसिद्ध हुआ ॥ ४२ ॥ हे मुचुकुन्द ! साधुद्वेषी कालनेमि, कंस इत्यादिका मैंने वध किया और यह जो कालयवन

**कालत्रयोपपन्नानि जन्मकर्माणि मे नृप ॥ अनुक्रमंतो नैवांतं गच्छंति परमर्षयः ॥ ४० ॥ तथाप्यद्यतनान्यंग शृणुष्व गदतो मम ॥ विज्ञापितो विरिंचेन पुराऽहं धर्मगुप्तये ॥ भूमेर्भारायमाणानामसुराणां क्षयाय च ॥४१॥ अवतीर्णो यदुकुले गृह आनकदुंदुभेः ॥ वदंति वासुदेवेति वसुदेवसुतं हि माम् ॥ ४२ ॥ कालनेमिर्हतः कंसः प्रलंबाद्याश्च सद्द्विषः ॥ अयं च यवनो दग्धो राजंस्ते तिग्मचक्षुषा ॥ ४३ ॥ सोऽहं तवानुग्रहार्थं गुहामेतामुपागतः ॥ प्रार्थितः प्रचुरं पूर्वं त्वयाऽहं भक्तवत्सलः ॥ ४४ ॥ वरान्वृणीष्व राजर्षे सर्वान्कामान्ददामि ते ॥ मां प्रपन्नो जनः कश्चिन्न भूयोऽर्हति शोचितुम् ॥ ४५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युक्तस्तं प्रणम्याह मुचुकुंदो मुदान्वितः ॥ ज्ञात्वा नारायणं देवं गर्गवाक्यमनुस्मरन् ॥ ४६ ॥ मुचुकुंद उवाच ॥ विमोहितोऽयं जन ईश मायया त्वदीयया त्वां न भजत्यनर्थदृक् ॥ सुखाय दुःखप्रभवेषु सज्जते गृहेषु योषित्पुरुषश्च वञ्चितः ॥ ४७ ॥**

है, सो तुम्हारी तीक्ष्णदृष्टिसे भस्म होगया ॥ ४३ ॥ हे राजन् ! पहले तुमने मेरी प्रार्थना की थी इसलिये मैं तुमपर अनुग्रह करनेके लिये इस गुफामें आयाहूं ॥४४॥ हे मुचुकुन्द ! मैं तुम्हारे ऊपर अत्यन्त प्रसन्न हूं वर मांगो, क्योंकि मेरी शरण आनेसे मनुष्यको फिर किसी प्रकारकी चिन्ता नहीं रहती ॥ ४५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित् ! जब इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रने कहा, तब प्रसन्न हो गर्गाचार्यके वचन स्मरणकर उन्हें साक्षात् परिपूर्ण भगवान् जान प्रणाम करके राजा मुचुकुन्द बोलनेलगा ॥ ४६ ॥ मुचुकुन्दने कहा कि, हे ईश ! तुम्हारी मायासे यह

लोग मोहित होकर अनर्थ ( जगत् ) की ओर दृष्टि लगाय, सुखके लिये दुःखके दुःखमूल घरोंमें रहकर क्या स्त्री क्या पुरुष सभी ठगकर मोहित होजातेहैं ॥ ४७ ॥ इस मृत्युलोकमें जन्म लेकर जो मनुष्य आपके चरणोंका ध्यान नहीं करता है सो पशु समझना ऐसा है तो भी शरीरका मैंने इतना अभिमान किया है कि, रथ, घोड़े, हाथी, पैदल, सेना और मुख्य मुख्य सेनाध्यक्षको साथ लेकर पृथ्वीपर विचारतारहा, परंतु कालरूप तुम्हारा स्मरण कभी न किया इसलिये मेरा इतना समय व्यर्थ गया और पशुकी नाई गृहान्धकूपमें पडगया ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ कच्चे घटके समान इस देहको राजा मान अभिमानसे हम रथ, हाथी, घोडे, पदातिके संग पृथ्वीपर भ्रमण करते हुए आपका हमने बहुत अनादर किया ऐसे

लब्ध्वा जनो दुर्लभमत्र मानुषं कथंचिदव्यंगमयत्नतोऽनघ ॥ पादारविंद न भजत्यसन्मतिर्गृहांधकूपे पतितो यथा पशुः ॥ ४८ ॥ ममैष कालोऽजित निष्फलो गतो राज्यश्रियोन्नद्धमदस्य भूपतेः ॥ मर्त्यात्मबुद्धेः सुतदारकोशभूष्वासज्जमानस्य दुरंतचिंतया ॥ ४९ ॥ कलेवरेऽस्मिन्घटकुडयसन्निभे निरूढमानो नरदेव इत्यहम् ॥ वृतो रथेभाश्वपदात्यनीकपैर्गां पर्यटंस्त्वाऽगणयन्सुदुर्मदः ॥ ५० ॥ प्रमत्तमुच्चैरितिकृत्यचिन्तया प्रवृद्धलोभं विषयेषु लालसम् ॥ त्वमप्रमत्तः सहसाऽभिपद्यसे क्षुल्लेलिहानोऽहिरिवाखुमंतकः ॥ ५१ ॥ पुरा रथैर्हेमपरिष्कृतैश्चरन्मतंगजैर्वा नरदेवसंज्ञितः ॥ स एव कालेन दुरत्ययेन ते कलेवरो विट्कृमिभस्मसंज्ञितः ॥ ५२ ॥ निर्जित्य दिक्चक्रमभूतविग्रहो वरासनस्थः समराजवंदितः ॥ गृहेषु मैथुन्यसुखेषु योषितां क्रीडामृगः पुरुष ईश नीयते ॥ ५३ ॥

मनुष्यको मुखसे जिसप्रकार गलाफू चाटता सर्प उंदर (मूँसा) को पकड लेता है, उसी प्रकार अप्रमत्त ( सावधान ) कालस्वरूप आप झटपट लेतेहैं ॥ ५० ॥ ५१ ॥ मनुष्यदेव अर्थात् राजा यह नाम धरकर जो सुवर्णके बने रथोंपर बैठकर चलते हैं, सो देह दुरत्ययकाल करके मेरे पीछे कुत्ते सियार यदि भक्षण करलें तो विष्ठा होजाय, पड़ा रहे तो कृमि पड़ जाँय और अग्निसे जला दिया सो भस्म होजाय, इस प्रकार तीन नामोंको धारण करते हैं ॥ ५२ ॥ हे भगवन् ! जिस पुरुषने सम्पूर्ण दिशाओंको जीतलिया है, जिसको संग्राममें कोई शत्रु शेष नहीं रहा और जिसे सब बराबरके राजा प्रणाम करते हैं, ऐसे उत्तम सिंहासनपर विराजमान चक्रवर्त्ती राजा भी मैथुन करनेके लिये घरोंमें क्रीड़ामृगके समान स्त्रियोंसे

करोति कर्माणि तपस्सु निष्ठितो निवृत्तभोगस्तदपेक्षयाऽऽददत् ॥ पुनश्च भूयेयमहं स्वराडिति प्रवृद्धतर्षो न सुखाय कल्पते ॥ ५४ ॥ भवापवर्गो भ्रमतो यदा भवेज्जनस्य तर्ह्यच्युत तत्समागमः ॥ सत्संगमो यर्हि तदैव सद्गतौ परावरेशे त्वयि जायते मतिः ॥५५॥ मन्ये ममानुग्रह ईश ते कृतो राज्यानुबंधापगमो यदृच्छया ॥ यः प्रार्थ्यते साधुभिरेकचर्या वनं विविक्षद्भिरखंडभूमिपैः ॥ ५६ ॥ न कामयेऽन्यं तव पादसेवनादकिंचनप्रार्थ्यतमाद्वरं विभो ॥ आराध्य कस्त्वां ह्यपवर्गदं हरे वृणीत आर्यो वरमात्मबंधनम् ॥ ५७ ॥ तस्माद्विसृज्याशिष ईश सर्वतो रजस्तमस्सत्त्वगुणानुबंधनाः ॥ निरंजनं निर्गुणमद्वयं परं त्वां ज्ञप्तिमात्रं पुरुषं व्रजाम्यहम् ॥ ५८ ॥ चिरमिह वृजिनार्तस्तप्यमानोऽनुतापैरवितृषषडमित्रोऽलब्धशांतिः कथंचित् ॥ शरणद समुपेतस्त्वत्पदाब्जं परात्मन्नभयमृतमशोकं पाहि माऽपन्नमीश ॥ ५९ ॥

नाच नचाये जाते हैं, जैसे बाजीगर बंदरको नचाता है ॥५३॥ प्रथम यह पुरुष सब विषयोंको त्यागके, तपमें बड़ी श्रद्धाकर पृथ्वीमें शयन करताहै और ब्रह्मचर्य रहकर विषयभोगनेके लिये दान पुण्य करता है और फिर विचार करताहै कि, इस जन्ममें तपकर चक्रवर्ती राजा हो, तपस्याके प्रभावसे फिर इन्द्र होजाऊंगा, इसप्रकार तृष्णाके बढ़नेसे उस पुरुषको कभी सुख नहीं होता ॥ ५४ ॥ हे भगवन् ! इस संसारमें जन्म मरण प्राप्तहुए जीवको जिस समय तुम्हारे अनुग्रहसे संसारका अंत होताहै; उस समय तुम्हारे भक्तोंका सत्संग हो तो सब संगको त्यागकर कार्य कारणके नियन्ता आपमें भक्ति करते हैं, वह संसारके बंधनोंसे छूट जाते हैं ॥ ५५ ॥ हे ईश्वर ! यह आपने बड़ाही अनुग्रह किया, जो मैं अकस्मात् राज्यबंधनोंसे छूटगया, यह मैं मानताहूं, राज्य छूटनेके लिये अकेला होकर वनमें जानेकी इच्छा करनेवाले चक्रवर्ती राजा भी प्रार्थना करते हैं कि हमारा किसीप्रकार राज्यबंधन छूटजाय, जिससे स्वाधीन होकर वनमें जा बैठें ॥ ५६ ॥ हे समर्थ ! निष्किंचन साधुसे पूजित, तुम्हारे चरणारविन्दोंका सेवन करनेसे मैं और किसी वरकी इच्छा नहीं करता, क्योंकि साक्षात् मोक्षला देनेवाला तुम्हारा आराधन करके ऐसा कौन विवेकी पुरुष है, जो आत्माका बंधनरूप वर मांगेगा ? ॥ ५७ ॥ हे ईश ! इसीलिये सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण इनके बंधन और ऐश्वर्य, अथवा शत्रुका विनाश और धर्मादिक मनोरथ त्याग ज्ञानघन, निरंजन, उपाधिरहित, निर्गुण, अद्वैत, ईश्वर मैं आपकी शरण आयाहूं ॥ ५८ ॥ हे अच्युत ! मैं इस संसारमें

बहुत दिनोंसे कर्म फलोंके कारण दुःखी हूं और कर्मोंकी वासनाओंसे पीड़ित हूं और तृष्णा सहित जो यह छः इन्द्रियरूप शत्रु मेरे पीछे पड़रहे हैं, इसलिये मुझे किसी प्रकारसे शांति नहीं है, अब मैं जैसे तैसे शोकरहित भयके दूर करनेवाले तुम्हारे चरणारविन्दकी शरण आगया हूं, सो मेरी रक्षा करो ॥ ५९॥ तब श्रीभगवान् बोले कि,हे राजन्! तुम्हारी बुद्धि बड़ी निर्मल और उदार है,क्योंकि मैंने वर देनेके लिये कहकर तुम्हें लोभ उत्पन्न किया, तो भी कामना करके तुम्हारी बुद्धि चलायमान न हुई ॥ ६० ॥ मैंने वर देनेके लिये कहकर जो लोभ उत्पन्न किया, सो तुझे सचेत किया है, और हे राजन् ! यह तू निश्चय जान कि, मेरे भक्तोंको कदाचित् दुःख आनकर प्राप्त हो तो भी उनकी बुद्धि चलायमान नहीं होती है

श्रीभगवानुवाच ॥ सार्वभौम महाराज मतिस्ते विमलोर्जिता ॥ वरैः प्रलोभितस्यापि न कामैर्विहता यतः ॥ ६० ॥ प्रलोभितो वरैर्यस्त्वमप्रमादाय विद्धि तत् ॥ न धीर्मय्येकभक्तानामाशीर्भिर्भिद्यते कचित ॥ ६१ ॥ युंजानानामभक्तानां प्राणायामादिभिर्मनः ॥ अक्षीणवासनं राजन्दृश्यते पुनरुत्थितम् ॥ ६२ ॥ विचरस्व महीं कामं मय्यावेशितमानसः ॥ अस्त्वेव नित्यदा तुभ्यं भक्तिर्मय्यनपायिनी ॥ ६३ ॥ क्षात्रधर्मे स्थितो जंतून्व्यवधीर्मृगयादिभिः ॥ समाहितस्तत्तपसा जह्यघं मदुपाश्रितः ॥ ६४ ॥ जन्मन्यनंतरे राजन्सर्वभूतसुहृत्तमः ॥ भूत्वा द्विजवरस्त्वं वै मामुपैष्यसि केवलम् ॥ ६५ ॥ इति श्रीमद्भा० महापु० दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे मुचुकुन्दस्तुतिर्नामैकपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

॥ ६१ ॥ हे मुचुकुन्द ! जो मेरे भक्त नहीं हैं, वह प्राणायामादि साधनासे मनको वश करते हैं, तो भी उनका मन विषयोंके लोभमें जाताहुआ दीखता है, क्योंकि उनकी वासना क्षीण नहीं हुई ॥ ६२ ॥ हे वीर ! मुझमें मन लगाकर जहाँ आपकी इच्छा हो, तहाँ विचरण करो, और तुम्हारी भक्ति नित्यप्रति मुझमें होवे ॥ ६३ ॥ क्षत्रिय वंशमें रह शिकार खेलकर जो तैंने जीवोंकी हिंसा की है, सो अब सावधान होकर मेरा आश्रय लेकर तप कर, जिससे तेरे सब पाप छूट जायँ ॥ ६४ ॥ हे राजा मुचुकुन्द ! दूसरे जन्ममें सब प्राणियोंके हित करनेवाले द्विजरूप तुममुझे प्राप्त होगे ॥ ६५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां मुचुकुन्दस्तुतिर्नामैकपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

दोहा—ब वनवें अध्यायमें, रुक्मिणिको संदेश। द्विजवर लेगयो द्वारका, जहँ श्रीकृष्ण व्रजेश ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूपण परीक्षित इसप्रकार कृष्णसे अनुगृहीत होकर इक्ष्वाकुनन्दन मुचुकुन्द श्रीकृष्णकी परिक्रमा दे, नमस्कार कर गुफासे बाहर निकल आये ॥ १ ॥ राजा मुचुकुन्द मनुष्य, पशु लतादिक और छोटे छोटे वृक्षोंको देखकर "अब कलियुग आगया" इसप्रकार निश्चय कर उत्तर दिशाको चलेगये * ॥ २ ॥ वहाँसे फिर श्रद्धापूर्वक सब संग त्याग, संदेह रहित हो राजा मुचुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रमें मन लगाय गंधमादनपर्वतपर चले गये ॥ ३ ॥ हे नृपोत्तम!

॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्थं सोऽनुगृहीतोंग कृष्णेनेक्ष्वाकुनंदनः ॥ तं परिक्रम्य संनम्य निश्चक्राम गुहामुखात्॥ १ ॥ स वीक्ष्य क्षुल्लकान्मर्त्यान्पशून्वीरुद्वनस्पतीन् ॥ मत्वा कलियुगं प्राप्तं जगाम दिशमुत्तराम् ॥ २ ॥ तपःश्रद्धायुतो धीरो निस्संगो मुक्तसंशयः ॥ समाधाय मनः कृष्णे प्राविशद्गंधमादनम् ॥ ३ ॥ बदर्याश्रममासाद्य नरनारायणालयम् ॥ सर्वद्वंद्वसहः शांतस्तपसाऽऽराधयद्धरिम् ॥ ४ ॥ भगवान्पुनराव्रज्य पुरीं यवनवेष्टिताम् ॥ हत्वा म्लेच्छबलं निन्ये तदीयं द्वारकां धनम् ॥ ५ ॥

फिर नरनायणके स्थान बद्रिकाश्रममें जाकर समस्त द्वन्द्व अर्थात सुख दुःख, भूख प्यास, शीत उष्णादि सहकर शान्त स्वरूप मुचुकुन्द तप करके भगवान् वासुदेवकी आराधना करनेलगा ॥ ४ ॥ फिर इसके उपरान्त श्रीकृष्णचन्द्रने म्लेच्छोंसे घिरी मथुरापुरीमें आकर म्लेच्छोंकी सब सेनाका संहार किया और उनका सब धन लेकर द्वारकापुरीको भेज दिया ॥ ५ ॥

* शंका—श्रीकृष्णजी मर्त्यलोकमें विराजते थे, फिर उनके सामने पृथ्वीपर मनुष्य, पशु, वृक्ष, पर्वत आदि लेके जो सब वस्तु प्रथम बडी बडी थी, सो वस्तु छोटी छोटी क्यों होगई ? यह बडा आश्चर्य है ? क्योंकि कृष्ण भगवान् मृत्युलोकसे वैकुण्ठको चले जाते तब बडी बडी वस्तु छोटी छोटी हो जातीं, तो शंका न होती श्रीकृष्णके सामने विपरीत होनेका क्या कारण ?
उत्तर—द्वापरयुगमें जैसी प्रजा ब्रह्माने बनाई थी, वैसीही प्रजा मर्त्यलोकमें उससमय थी, न तो तिलसमान कम और न तिलसमान अधिक, परन्तु राजा मुचुकुन्दने श्रीकृष्णके दर्शनकी प्रीतिसे प्रसन्न होके पर्वतको भी छोटा समझा और पदार्थोंकी तो क्या बात है इसका यह अर्थ है कि, कृष्णके दर्शनसे सब वस्तुको राजाने छोटा समझा, एक कृष्णके स्नेहहीको बडा समझा ॥

श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञा पातेही मनुष्य बैलोंके ऊपर धन लादकर जब ले चले; तब जरासन्ध तेईस अक्षौहिणी सेना लेकर फिर चढिआया ॥६॥ श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी शत्रुकी सेनाको देख मनुष्यावतारके कारण शीघ्रही उठकर भागे ॥ ७ ॥ यद्यपि इन्हैं किसीका डर नहीं था, तौ भी बहुत भयभीत होगये; इसलिये बहुतसे धनको मार्गमें छोड़ कमलसे कोमल चरणोंसे बहुत दूर तक कोशों भागे चलेगये ॥ ८॥ मगध देशका राजा जरासन्ध कृष्ण बलदेवको भागता हुआ देख हँसकर आप भी उनके पीछे दौड़ने लगा ॥ ९ ॥ बहुत दूरतक भागनेके कारण श्रमित होकर श्रीकृ

नीयमाने धने गोभिर्नृभिश्चाच्युतचोदितैः ॥ आजगाम जरासंधस्त्रयोविंशत्यनीकपः ॥ ६ ॥ विलोक्य वेगरभसं रिपुसैन्यस्य माधवौ ॥ मनुष्यचेष्टामापन्नौ राजन्दुद्रुवतुर्द्रुतम् ॥ ७ ॥ विहाय वित्तं प्रचुरमभीतौ भीरुभीतवत् ॥ पद्भ्यां पद्मपलाशाभ्यां चेलतुर्बहुयोजनम् ॥ ८ ॥ पलायमानौ तौ दृष्ट्वा मागधः प्रहसन्बली ॥ अन्वधावद्रथानीकैरीशयोरप्रमाणवित् ॥ ९ ॥ प्रद्रुत्य दूरं संश्रांतौ तुंगमारुहतां गिरिम् ॥ प्रवर्षणाख्यं भगवान्नित्यदा यत्र वर्षति ॥ १० ॥ गिरौ निलीनावाज्ञाय नाधिगम्य पदं नृप ॥ ददाह गिरिमेधोभिः समंतादग्निमुत्सृजन् ॥ ११॥ तत उत्पत्य तरसा दह्यमानतटादुभौ ॥ दशैकयोजनोत्तुंगान्निपेततुरधो भुवि ॥१२॥ अलक्ष्यमाणौ रिपुणा सानुगेन यदूत्तमौ ॥ स्वपुरं पुनरायातौ समुद्रपरिखां नृप ॥ १३ ॥

ष्णचन्द्र और बलरामजी प्रवर्षणनाम पर्वतपर चढगये, जिसपर देवराज इन्द्र नित्य जल वर्षाते रहते थे ॥ १०॥ हे राजा परीक्षित् ! जरासन्धने कृष्ण बलरामको पर्वतपर चढ़ा जान उनको बहुत ढूँढ़ा परन्तु कहीं पता न लगा, तब उस पर्वतके चारोंओर आग लगादी ॥ ११ ॥ हे राजन् ! जब पर्वत जलने लगा, तब श्रीकृष्णचन्द्र बलदेव दोनों भ्राता उस ४४ चवालीस कोश ऊँचे पर्वतके शिखरसे उछलकर पृथ्वीपर कूद पड़े ॥ १२ ॥ हे महाराज ! सेवकोंसहित जरासन्धसे अलक्षित यादवोंमें श्रेष्ठ कृष्ण बलराम समुद्रकी खाईंसे युक्त द्वारकापुरीमें आये ॥ १३ ॥

हे राजन् ! जब समस्त पर्वत जलकर भस्म होगया, तब मगधदेशके राजा जरासन्धने विचारा कि, कृष्ण बलदेव भी इसके संगही भस्म होगये, इसलिये अपनी सब सेना साथ लेकर मगधदेशको चलागया ॥ १४ ॥ यद्यपि अब श्रीकृष्णचन्द्रके विवाहकी कथा कहनेके लिये प्रथम (नवमस्कन्ध) में बलदेवजीके विवाहकी कथा वर्णनकर आये हैं, तो भी फिर एक श्लोकमें वर्णन करते हैं, हे परीक्षित्! आनर्त्तदेशके राजा रैवतने, कमलयोनि ब्रह्माजीके कहनेसे अपनी पुत्री रेवतीका बलदेवजीसे विवाह कर दिया, यह पहले कहचुके हैं॥ १५ ॥ हे भारतवंशावतंस परीक्षित् ! भगवान् वसुदेव भी स्वयंवरमें जाकर लक्ष्मीजीके अंशसे विदर्भदेशमें उत्पन्न हुई भीष्मककी कन्या रुक्मिणीको विवाह लाये ॥ १६ ॥ शाल्व

सोऽपि दग्धाविति मृषा मन्वानो बलकेशवौ ॥ बलमाकृष्य सुमहन्मगधान्मागधो ययौ ॥१४॥ आनर्ताधिपतिः श्रीमान्रैवतो रेवतीं सुताम् ॥ ब्रह्मणा चोदितः प्रादाद्बलायेति पुरोदितम् ॥ १५ ॥ भगवानपि गोविंद उपयेमे कुरूद्वह ॥ वैदर्भीं भीष्मकसुतां श्रियो मात्रां स्वयंवरे ॥ १६ ॥ प्रमथ्य तरसा राज्ञः शाल्वादींश्चैद्यपक्षगान् ॥ पश्यतां सर्वलोकानां तार्क्ष्यपुत्रः सुधामिव ॥ १७ ॥ राजोवाच ॥ भगवान्भीष्मकसुतां रुक्मिणीं रुचिराननाम् ॥ राक्षसेन विधानेन उपयेम इति श्रुतम् ॥ १८ ॥ भगवञ्छ्रोतुमिच्छामि कृष्णस्यामिततेजसः ॥ यथा मागधशाल्वादीञ्जित्वा कन्यामुपाहरत ॥ १९ ॥ ब्रह्मन्कृष्णकथाः पुण्यामाध्वीर्लोकमलापहाः ॥ को नु तृप्येत शृण्वानः श्रुतज्ञो नित्यनूतनाः ॥ २० ॥

और शिशुपालादिक राजाओंकी सेनाको जीत, सब लोकोंके देखतेहुये जैसे देवताओंको जीतकर गरुडजी अमृत ले आते हैं उसी प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणीजीको लेआये ॥ १७ ॥ इतनी कथा सुनकर राजा परीक्षित् बोले कि, हे ब्रह्मन् ! अत्यन्त स्वरूपवान् राजा भीष्मककी कन्या रुक्मिणीको युद्धमेंसे हरके राक्षसविधिसे श्रीकृष्णचन्द्रने व्याहा, यह वार्त्ता हमने आपकेही मुखसे सुनी है ॥ १८ ॥ हे व्यासनंदन ! जरासन्ध शाल्व इत्यादि राजाओंको जीतकर जिस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणीको लाये, वह चरित्र सुननेकी मेरी अत्यन्त अभिलाषा है, सो प्रसन्नता पूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १९ ॥ हे ब्रह्मन् ! श्रीकृष्णचन्द्रकी कथा अत्यन्त पवित्र और मनोहर है और समस्त लोकोंके पापोंका नाश करनेवाली है,

नित्य नवीन सुननेके सारको जाननेवाला ऐसा कौन पुरुष है, जो ऐसी कथायें सुनकर तृप्त हो ! ॥ २० ॥ जब राजाने यह वचन कहे, तब श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! विदर्भदेशका पालन करनेवाला, महायशस्वी भीष्मक नाम राजा था, इसके पाँच पुत्र और परमस्वरूपवान् एक कन्या उत्पन्न हुई ॥ २१ ॥ इन पुत्रोंमें सबसे बड़ा रुक्मी, इससे छोटा रुक्मरथ, इससे छोटा रुक्मबाहु, इससे छोटा रुक्मकेश और रुक्मकेशसे छोटा रुक्ममाली, यह पांच पुत्र उत्पन्न हुये और पाँचोंकी बहन परमसुशीला पतिव्रता रुक्मिणी हुई ॥ २२ ॥ घरमें आये हुये देवर्षि नारदजीके मुखसे श्रीकृष्णचन्द्रका गुणानुवाद सुनकर श्रीरुक्मिणीजीने अपने समान जान, विवाह करनेके लिये मनमें प्रतिज्ञा की ॥ २३ ॥ और इधर सुन्दर बुद्धि, उदारता, रूप, पराक्रम, शोभायुक्त रुक्मिणीके गुण सुनकर श्रीकृष्णचन्द्रने अपने

**श्रीशुक उवाच ॥ राजासीद्भीष्मको नाम विदर्भाधिपतिर्महान् ॥ तस्य पंचाभवन्पुत्राः कन्यैका च वरानना ॥ २१ ॥ रुक्म्यग्रजो रुक्मरथो रुक्मबाहुरनंतरः ॥ रुक्मकेशो रुक्ममाली रुक्मिण्येषां स्वसा सती ॥ २२ ॥ सोपश्रुत्य मुकुंदस्य रूपवीर्यगुणश्रियः ॥ गृहागतैर्गीयमानास्तं मेने सदृशं पतिम् ॥ २३ ॥ तां बुद्धिलक्षणौदार्यरूपशीलगुणाश्रयाम्॥ कृष्णश्च सदृशीं भार्यां समुद्वोढुं मनो दधे ॥२४॥ बंधूनामिच्छतां दातुं कृष्णाय भगिनीं नृप ॥ ततो निवार्य कृष्णद्विड् रुक्मी चैद्यममन्यत ॥ २५ ॥ तदवेत्यासितापांगी वैदर्भी दुर्मना भृशम् ॥ विचिंत्याऽऽप्तं द्विजं कंचित्कृष्णाय प्राहिणोद्द्रुतम् ॥ २६ ॥ द्वारकां स समभ्येत्य प्रतीहारैः प्रवेशितः ॥ अपश्यदाद्यं पुरुषमासीनं कांचनासने ॥ २७ ॥**

समान स्त्रीके व्याहनेका अभिलाष किया ॥ २४ ॥ हे राजन् ! माता, पिता, भ्राता, आदि सबकी यही इच्छा थी कि, रुक्मिणीका विवाह श्रीकृष्णचन्द्रसे करेंगे, परन्तु श्रीकृष्णचन्द्रका शत्रु रुक्म " हम अपनी बहनका विवाह कृष्णके साथ नहीं करेंगे " इस प्रकार निषेधकर " रुक्मिणीके योग्यवर शिशुपाल है" यह मनमें निश्चय किया ॥ २५ ॥ ॥ सुन्दर नील कटाक्षवाली विदर्भदेशके राजाकी पुत्री रुक्मिणीने सुना कि, श्रीकृष्णके साथ मेरा भाई व्याहनेको निषेध करता है, यह जान बहुत उदास होकर उसी समय एक ब्राह्मणको बुलाय श्रीकृष्णचन्द्रके लिवालानेके लिये भेजा ॥ २६ ॥ हे राजन् ! यह ब्राह्मण जिस समय द्वारकापुरीमें पहुंचा, उसी समय द्वारपालोंने इसे भीतर पहुँचाया, वहाँ इसने

सुवर्णके सिंहासनपर विराजमान आदि पुरुष भगवान् वासुदेवके दर्शन किये ॥ २७ ॥ गौ ब्राह्मणोंका पालन करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र उसब्राह्मणको देखतेही सिंहासनपरसे उतरपड़े और ब्राह्मणको सिंहासनपर बिठाय, जिस प्रकार कोई अपने देवताकी पूजा करता है उसी प्रकार पूजा करनेलगे ॥ २८ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित ! जब ब्राह्मण भोजन करचुका और मार्गकी थकावट दूर होगई, तब सत्पुरुषोंकी गति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसके निकट जा अपने हाथोंसे उसके चरण दाबते दाबते यह पूँछा ॥ २९ ॥ कि, हे द्विजश्रेष्ठ ! वृद्धसंमत तुम्हारा धर्म बहुत कठिनतापूर्वक तो

**दृष्ट्वा ब्रह्मण्यदेवस्तमवरुह्य निजासनात् ॥ उपवेश्यार्हयांचक्रे यथात्मानं दिवौकसः ॥ २८ ॥ तं भुक्तवंतं विश्रांतमुपगम्य सतां गतिः ॥ पाणिनाऽभिमृशन्पादावव्यग्रस्तमपृच्छत ॥ २९ ॥ कच्चिद्द्विजवरश्रेष्ठ धर्मस्ते वृद्धसंमतः ॥ वर्तते नातिकृच्छ्रेण संतुष्टमनसः सदा ॥ ३० ॥ संतुष्टो यर्हि वर्तेत ब्राह्मणो येन केनचित् ॥ अहीयमानः स्वाद्धर्मात्स ह्यस्याखिलकामधुक् ॥ ३१ ॥ असंतुष्टोऽसकृल्लोकानाप्नोत्यपि सुरेश्वरः ॥ अकिंचनोऽपि संतुष्टः शेते सर्वांगविज्वरः ॥ ३२ ॥**

नहीं चलता है ? सदा तुम्हारे मनमें संतोष तो वर्त्तमान है ? ॥३०॥ जिस किसी प्रकारके ब्राह्मण संतोष होकर वर्त्ते अर्थात् जो वस्तु मिले उसीमें संतोष रक्खे, स्वधर्मसे च्युत न हो तो यही उसको समस्त फलके देनेवाले हैं ॥ ३१ ॥ और जिसके मनमें संतोष नहीं है वह ब्राह्मणयद्यपि इन्द्र हो जाय तौ भी सब लोकोंमें घूमता फिरता है, तृष्णाकेमारे एक स्थानपर स्थिर नहीं रहता, हे ब्राह्मण ! प्रारब्धही तो मनुष्यको, राजा रंक करताहै * और जिसके पास कुछ भी नहीं है और मनमें सन्तोष है, वह ब्राह्मण सब खेदको त्यागकर आनन्दपूर्वक सोता है ॥ ३२ ॥

* दृष्टान्त—एक घोडोंके व्यापारीके घोडेसे राजाके पुत्रका कोई रोग जाता रहा, राजाने व्यापारीसे कहा कि, इस घोडेकी कीमत लेलो, व्यापारीने कहा, महाराज ! यहघोडा कुमारके चढनेको मैंने वैसेही दिया और मुझे द्रव्यकी इच्छा नहीं, जब उसने ऐसा कहा, तब राजाने उसका बहुत आदर सन्मानकर विदा किया और कहा कि, यहाँ आते जाते रहियो अब कुछ वर्ष उपरान्त व्यापारीका प्रारब्ध विगड धन सब चोरी होगया, घोड मरगये और जब कुछ उपाय न चला तो राजाके पास आया, राजाने यह समाचार सुन, उसे एक मकानमें टिका दिया और कुछदिन पीछे उससे भेंट कर पूछा कि, तुमको क्या बनाना आता है ? व्यापारी बोला कि, मैं चाबुक बनाना जानताहूं, राजाने उसी समय पाँच रुपये देकर कहा कि, इसके चाबुक बनाओ और बेंचो, रहनेके लिये मकान तुम्हें देही दिया है, तो व्यापारी चाबुक बनानेलगा, कुछ दिन उपरान्त उनमें भी घाटा हुआ और पाँचों रुपये व्यय होगये, तो राजाने फिर पाँच रुपये देदिये और फिर घटगये, इसी प्रकार पाँच पाँच रुपये, सात वर्षतक राजाने दिये परन्तु जमा घटतीही—

जो द्विज आपही मिली वस्तुमें सन्तोष करता है, अपने धर्ममें निष्ठ है और समस्त जीवोंकी रक्षा करता है शान्तस्वभाव अहंकार रहित है उसको मैं भी वारम्वार नमस्कार करता हूँ ॥ ३३ ॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! जिस राजाके देशमें तुम वास करते हो, वह राजा तो तुम पर प्रसन्न है ? क्योंकि जिस राजाके देशमें भली भाँति गौ ब्राह्मणका पालन होता है, वह राजा मुझे अत्यन्त प्यारा लगता है ॥३४॥ हे द्विजोत्तम ! समुद्रको उल्लंघन कर जिस

विप्रान्स्वलाभसंतुष्टान्साधून्भूतसुहृत्तमान् ॥ निरहंकारिणः शांतान्नमस्ये शिरसाऽसकृत् ॥ ३३ ॥ कच्चिद्वः कुशलं ब्रह्मन्राजतो यस्य हि प्रजाः ॥ सुखं वसंति विषये पाल्यमानाः स मे प्रियः ॥ ३४ ॥ यतस्त्वमागतो दुर्गं निस्तीर्येह यदिच्छया ॥ सर्वं नो ब्रूह्यगुह्यं चेत्किं कार्यं करवाम ते ॥ ३५ ॥ एवं संपृष्टसंप्रश्नो ब्राह्मणः परमेष्ठिना ॥ लीलागृहीतदेहेन तस्मै सर्वमवर्णयत् ॥ ३६ ॥ रुक्मिण्युवाच ॥ श्रुत्वा गुणान्भुवनसुंदर शृण्वतां ते निर्विश्य कर्णविवरैर्हरतोंगतापम् ॥ रूपं दृशां दृशिमतामखिलार्थलाभं त्वय्यच्युताऽविशति चित्तमपत्रपं मे ॥ ३७ ॥

कार्य करनेकी इच्छासे आप यहाँपर आये हैं, जो कहने योग्य वार्त्ता होय तो हमारे सन्मुख कहो, जिससे उस कार्यके करनेका उपाय कियाजाय ॥ ३५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! श्रेष्ठ आसनपर विराजमान, लीलासेही जिन्होंने मनुष्य देह धारण किया है, ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पूछनेपर वह ब्राह्मण बोला कि ॥ ३६ ॥ हे मधुसूदन ! रुक्मिणीने आपको एकान्तमें

—गई, जब आठवाँ वर्ष प्रारम्भ हुआ तो एक रुपया वढा अर्थात् पाँच रुपयेके छः रुपये होगये तब यह देखकर राजाने दश रुपये दिये, फिर अधिक उन्नति हुई और द्रव्य वढनेही लगा । राजाने फिर घोडे लिवादिये उसमें वहुत द्रव्य उपार्जन किया, जब पहलेके समान द्रव्य होगया, तब व्यापारीने विचारा कि, जितना कुछ राजाका द्रव्य हमने लिया है, सो देदेना चाहिये, यह अपने मनमें निश्चय कर राजासे मिलने गया उस दिन राजाने उसका वहुत सत्कार किया और कहा कि, मेरा आधा राज्य तू लेले, तब व्यापारी क्रोध करके बोला कि जब मेरे पास कुछ नहीं था तो पाँच रुपयेसे अधिक नहीं दिये, न मुझसे अच्छी प्रकार मिले और अब आधा राज्य देतेहो, तब राजा बोले कि उस समय तेरा प्रारब्ध विगड रहाथा यदि मैं अपना सारा राज्य भी तुझको देदेता, परन्तु तौभी तेरे पास कुछ नहीं रहता, इसलिये थोडेही द्रव्यसे तेरा ग्रह टाल दिया, प्रारब्धके वली होनेसे और वलहीन होजातेहैं ॥

यह पत्री दीहै, तब श्रीकृष्णचन्द्रजीकी आज्ञासे उस प्रेमके चिह्नवाली पत्रीको खोलकर वह ब्राह्मण सुनाने लगा, रुक्मिणीने लिखा है कि, हे त्रिलोकीमें सुन्दर! हे अच्युत अर्थात् अखण्डरूप जबसे श्रवण करनेवाले पुरुषोंके कर्णोंके छिद्रों द्वारा, हृदयमें प्रवेश कर शोकसन्ताप दूर करनेवाले आपके गुण और दृष्टिवालोंकी दृष्टिके सकल मनोरथोंका लाभरूप श्रीमान्का रूप सुना है, तभीसे मेरा मन आपमें लग रहाहै ॥ ३७ ॥ हे मुकुन्द! हे पुरुषशार्दूल! कौन बलवान् उदार गुणयुक्त धैर्यवान् कन्या तुम्हें जो कि, मनुष्य लोकके अतिप्रिय कुल, शील, रूप, विद्या, अवस्था, धन, घर इन सबमें तुम्हारी ही समान हो, तिन्हें विवाहके समयमें पति स्वीकार न करे ॥ ३८ ॥ हे समर्थ!

**का त्वा मुकुन्द महती कुलशीलरूपविद्यावयोद्रविणधामभिरात्मतुल्यम् ॥ धीरा पतिं कुलवती न वृणीत कन्या काले नृसिंह नरलोकमनोभिरामम् ॥ ३८ ॥ तन्मे भवान्खलु वृतः पतिरंग जायामात्मार्पितश्च भवतोऽत्र विभो विधेहि ॥ मा वीरभागमभिमर्शतु चैद्य आराद्गोमायुवन्मृगपतेर्बलिमंबुजाक्ष ॥ ३९ ॥ पूर्तेष्टदत्तनियमव्रतदेवविप्रगुर्वर्चनादिभिरलं भगवान्परेशः ॥ आराधितो यदि गदाग्रज एत्य पाणिं गृह्णातु मे न दमघोषसुतादयोऽन्ये ॥ ४० ॥ श्वो भाविनि त्वमजितोद्वहने विदर्भान्गुप्तः समेत्य पृतनापतिभिः परीतः ॥ निर्मथ्य चैद्यमगधेंद्रबलं प्रसह्य मां राक्षसेन विधिनोद्वह वीर्यशुल्काम् ॥ ४१ ॥**

इसकारण मैंने अपना पति आपको वरण किया है और अपनी देह अर्पण करदी है, मुझे अपनी दासी अर्थात् भार्या बनाओ. हे कमलदललोचन! मैं आपका भाग हूँ, उसे जैसे सिंहके भागको सियार ग्रहण नहीं करसक्ता, इसी प्रकार शिशुपाल आनकर मुझे स्पर्श न करे ॥ ३९ ॥ बावली, कुआँ, तालाव, बाग, यज्ञ, दान, नियम, तीर्थ, देवता, ब्राह्मण, गुरु इनकी पूजा करनेसे भगवान् वासुदेव प्रसन्न होते हों तो श्रीकृष्णचन्द्र मेरा हाथ पकडके लेजाँय और शिशुपालादि कोई राजा न आने पावें ॥ ४० ॥ हे अजित! कलहही विवाहका दिन है, इसलिये तुम गुप्तवेषसे विदर्भदेशमें आओ, परन्तु अकेले मत आना, पीछे सेना भी साथमें लेतेआना शिशुपाल और मगधदेशके राजा जरासन्धकी

सब सेनाको मथनकर उस पराक्रमके मोलमें मुझ अपनी दासीके संग आसुरविधिसे विवाह करलो॥४१॥कदाचित् कहो कि,तुम तो अंतःपुरके भीतर रहती हो, तुम्हारे बंधु बांधवोंके मारे विना कैसे विवाह करूं यह सन्देह मनमें कभी मत करो, क्योंकि हमारे कुलमें विवाहसे प्रथम दिन बड़ी कुल देवी अम्बिकाकी यात्रा होती है, सो यात्रा करनेके लिये और देवीकी पूजा करनेको नववधू कन्या बाहर जाती हैं, वहाँसे मेरा लेजाना अतिसहज है, जैसे पार्वतीको महादेवजी लेगये ॥ ४२ ॥ जिनके चरणारविन्दोंकी रजसे स्नान करनेको बडे बडे साधु महात्मा अपना महान् अज्ञान दूर करनेके लिये इच्छा करते हैं, हे कमलदललोचन ! जो तुम मेरे ऊपर प्रसन्न न होगे, तो व्रत करके प्राण त्यागन करदूँगी, यदि कहो कि, प्राण त्यागनेसे क्या होगा; तो उत्तर यह है कि, वारम्वार त्यागन करूंगी तो सौ जन्ममें तो प्रसन्न होगे ? ॥ ४३ ॥ ब्राह्मण बोला कि, हे द्वारकानाथ !

अंतःपुरांतरचरीमनिहत्य बंधूंस्त्वामुद्वहे कथमिति प्रवदाम्युपायम् ॥ पूर्वेद्युरस्ति महती कुलदेवियात्रा यस्यां बहिर्नववधूर्गिरिजामुपेयात् ॥ ४२॥ यस्यांघ्रिपंकजरजस्स्नपनं महांतो वांछंत्युमापतिरिवात्मतमोऽपहत्यै ॥ यर्ह्यंबुजाक्ष न लभेय भवत्प्रसादं जह्यामसून्व्रतकृशाञ्शतजन्मभिः स्यात् ॥ ४३ ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ इत्येते गुह्यसंदेशा यदुदेव मयाऽऽहृताः ॥ विमृश्य कर्तुं यच्चात्र क्रियतां तदनंतरम् ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भाग०महा०दश०उत्तरा०कृष्णं प्रति रुक्मिणीसंदेशप्रेषणं नाम द्विपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥५२॥श्रीशुक उवाच॥वैदर्भ्याः स तु संदेशं निशम्य यदुनंदनः ॥ प्रगृह्य पाणिना पाणिं प्रहसन्निदमब्रवीत ॥ १ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ तथाहमपि तच्चित्तो निद्रां च न लभे निशि ॥ वेदाहं रुक्मिणा द्वेषान्ममोद्वाहो निवारितः ॥ २ ॥

यह जो मैं गुप्त संदेशा लेकर आया हूं यदि यह करने योग्य कार्य होय तो शीघ्रता करनी चाहिये, विलम्ब करना उचित नहीं ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां रुक्मिण्युद्वाहे द्विपचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥ दोहा–तिरपनमें निज प्रियाहित, हरि विदर्भ पग दीन ॥ छीन लीन वैरीनसों, अपनी प्रिया प्रवीन ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! यदुवंशियोंको आनन्दके देनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र विदर्भदेशके राजाकी पुत्री रुक्मिणीका इस प्रकार संदेशा सुनकर ब्राह्मणका हाथ हाथमें पकड़कर कहनेलगे ॥ १ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, जैसा रुक्मिणीका चित्त मुझमें लगा है, ऐसाही मेरा चित्त भी रुक्मिणीमें लगरहाहै और चिन्ताके मारे रातको नींद भी नहीं आती

मैं जानता हूं कि रुक्मने द्वेष करके मेरे विवाहको मने कर दियाहै ॥ २ ॥ दुष्ट राजाओंको जीतकर दोष रहित अंगवाली अनन्यगति रुक्मिणीको जिस प्रकार काष्ठके मथनेसे मनुष्य अग्नि निकाल लेतेहैं, वैसेही लेआऊंगा ॥ ३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! मुर दैत्यके मारनेवाले भगवान् रुक्मिणीके विवाहका नक्षत्र जान रथवान्से बोले कि, रथवान्! शीघ्रही रथ जोतकर लाओ ॥ ४ ॥ शैव्य, सुग्रीव, मेघ पुष्प, बलाहक नामक घोडोंको रथमें जोत श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख ला सारथी हाथ जोडकर कहने लगा, रथ उपस्थित है ॥ ५ ॥ रथको देखतेही शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र प्रथम ब्राह्मणको चढाय पीछे आप चढ़ शीघ्रगामी, घोड़ोंके द्वारा आनर्त्तदेशसे चलकर एकही रातमें विदर्भदेश

तामानयिष्य उन्मथ्य राजन्यापसदान्मृधे ॥ मत्परामनवद्यांगीमेधसोऽग्निशिखामिव ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ उद्वाहर्क्षं च विज्ञाय रुक्मिण्या मधुसूदनः ॥ रथः संयुज्यतामाशु दारुकेत्याह सारथिम् ॥ ४ ॥ स चाश्वैः शैव्यसुग्रीवमेघपुष्पवलाहकैः ॥ युक्तं रथमुपानीय तस्थौ प्रांजलिरग्रतः ॥ ५ ॥ आरुह्य स्यंदनं शौरिर्द्विजमारोप्य तूर्णगैः ॥ आनर्तादेकरात्रेण विदर्भानगमद्धयैः ॥ ६ ॥ राजा स कुंडिनपतिः पुत्रस्नेहवशं गतः ॥ शिशुपालाय स्वां कन्यां दास्यन्कर्माण्यकारयत् ॥ ७ ॥ पुरं संमृष्टसंसिक्तमार्गरथ्याचतुष्पथम् ॥ चित्रध्वजपताकाभिस्तोरणैः समलंकृतम् ॥ ८ ॥ स्रग्गंधमाल्याभरणैर्विरजोंवरभूषितैः ॥ जुष्टं स्त्रीपुरुषैः श्रीमद्गृहैरगुरुधूपितैः ॥ ९ ॥

पहुँचे ॥ ६ ॥ अपने पुत्र रुक्मके स्नेहवश होकर और उसकी आज्ञानुसार चलनेवाला कुंडिनपुरका राजा भीष्मक शिशुपालको अपनी कन्या देनेके लिये पुरकी शोभा और पितृ, देवताओंके पूजनादिकर्म करानेलगा ॥ ७ ॥ इसके उपरान्त राजा भीष्मकने अपने पुरको शोभायमान करनेके लिये राजमार्गमें झाडू बुहारी दिलवाकर छिड़काव कराया, चित्र विचित्र ध्वजा पताका और वन्दनवारोंसे अपने पुरको अत्यन्त शोभायमान किया ॥ ८ ॥ माला, चन्दन, फूलोंके गहने और स्वच्छ वस्त्रोंसे. शोभायमान स्त्री, पुरुष धाराप्रवाहकी भाँति इधर उधर फिर रहे थे और सब मन्दि अगरकी सुगन्धसे सुगंधित थे ॥ ९ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित! पितृ, देवताओंका पूजन करके और विधिपूर्वक ब्राह्मणोंको भोजन जिमाय राजा भीष्मकने रुक्मिणीका यथावत् स्वस्तिवाचन कराया ॥ १० ॥ ॥ फिर कन्याको भलीप्रकार स्नान कराय; कौतुकसे उसके हाथमें विवाहका कंकण बाँध उत्तम नवीन वस्त्र पहराय अनेक अलंकारोंसे सुशोभित किया ॥ ११ ॥ तब द्विजोत्तम ब्राह्मण सामवेद, ऋग्वेद, यजुर्वेदके मंत्रोंको पढकर श्रीरुक्मिणीजीकी रक्षा करनेलगे और अथर्व वेदके मंत्रोंको जाननेवाले पुरोहितने सूर्यादि नवग्रहोंकी शान्ति करनेके लिये होम किया ॥ १२ ॥ हे राजन्! विधि जाननेवाले राजाओंमें श्रेष्ठ राजा भीष्मकने ब्राह्मणोंको सुवर्णरूपी वस्त्र और तिल मिलाकर गुड़ वा दूधवाली बहुतसी गायोंका दान दिया ॥ १३ ॥

पितॄन्देवान्समभ्यर्च्य विप्रांश्च विधिवन्नृप ॥ भोजयित्वा यथान्यायं वाचयामास मंगलम् ॥ १० ॥ सुस्नातां सुदतीं कन्यां कृतकौतुकमंगलाम् ॥ अहतांशुकयुग्मेन भूषितां भूषणोत्तमैः ॥ ११ ॥ चक्रुः सामर्ग्यजुर्मंत्रैर्बद्ध्वा रक्षां द्विजोत्तमाः ॥ पुरोहितोऽथर्वविद्वै जुहाव ग्रहशांतये ॥ १२ ॥ हिरण्यरूप्यवासांसि तिलांश्च गुडमिश्रितान् ॥ प्रादाद्धेनूश्च विप्रेभ्यो राजा विधिविदां वरः ॥ १३ ॥ एवं चेदिपती राजा दमघोषः सुताय वै ॥ कारयामास मंत्रज्ञैः सर्वमभ्युदयोचितम् ॥ १४ ॥ मदच्युद्भिर्गजानीकैः स्यंदनैर्हेममालिभिः ॥ पत्त्यश्वसंकुलैः सैन्यैः परीतः कुंडिनं ययौ ॥ १५ ॥ तं वै विदर्भाधिपतिः समभ्येत्याभिपूज्य च ॥ निवेशयामास मुदा कल्पितान्यनिवेशने ॥ १६ ॥ तत्र शाल्वो जरासंधो दंतवक्रो विदूरथः ॥ आजग्मुश्चैद्यपक्षीयाः पौंड्रकाद्याः सहस्रशः ॥ १७ ॥ कृष्णरामद्विषो यत्ताः कन्यां चैद्याय साधितुम् ॥ यद्यागत्य हरेत्कृष्णो रामाद्यैर्यदुभिर्वृतः ॥ १८ ॥

जिस प्रकार राजा भीष्मकने अपनी कन्याका मंगल कराया उसी प्रकार चंदेलीके राजा दमघोषने अपने पुत्र शिशुपालके सब मंगलकर्म मंत्रोंके जाननेवाले ब्राह्मणोंसे कराये ॥ १४ ॥ मतवाले हाथियोंका समूह, रथ, पैदल, घोड़े इत्यादि चतुरंगिणी सेनाको साथ लेकर राजा दमघोष कुंडिनपुरमें पहुँचा ॥ १५ ॥ समाचार सुनतेही विदर्भदेशके राजा भीष्मकने अगोनीकर एक सजेहुये स्थानमें उन्हें जनवासा दिया ॥ १६ ॥ तहाँ शाल्व, जरासंध, दंतवक्र, विदूरथ और पौंड्रक आदि सहस्रों राजा शिशुपालकी ओरके आये ॥ १७ ॥ यह समस्त कृष्णबलदेवके शत्रु

सजकर शिशुपालको कन्या दिलानेके लिये आये थे, और मनमें प्रथमही निश्चय करलिया था कि, कदाचित् बलदेव व समस्त यदुवंशियोंको साथ ले कृष्ण आनकर रुक्मिणीको हरेगा तो उसके संग युद्ध करैंगे इस प्रकार मनमें विचार अच्छे २ बलवान् सिपाही घोड़े हाथियोंको संग लेकर संपूर्ण राजा आये ॥ १८ ॥ १९ ॥ भगवान् बलदेवजी भी शत्रु शिशुपालकी ओरके राजाओंका साहस सुनकर कहने लगे कि, "रुक्मिणीके लेनेके लिये भाई श्रीकृष्ण अकेला गया है इस कारण लड़ाई अवश्य होगी" यह मनमें निश्चय कर श्रीकृष्णके स्नेहसे हाथी, घोडे, रथ, प्यादे इत्यादि समस्त चतुरंगिणी सेनाको लेकर कुंडिनपुर पहुँचे ॥ २० ॥ २१ ॥ श्रेष्ठ जंघाओंवाली भीष्मककी कन्या रुक्मिणी श्रीमोहनप्यारेका

योत्स्यामः संहतास्तेन इति निश्चितमानसाः ॥ आजग्मुर्भूभुजः सर्वे समग्रबलवाहनाः ॥ १९ ॥ श्रुत्वैतद्भगवान्रामो विपक्षीयनृपोद्यमम् ॥ कृष्णं चैकं गतं हर्तुं कन्यां कलहशंकितः ॥ २० ॥ बलेन महता सार्धं भ्रातृस्नेहपरिप्लुतः ॥ त्वरितः कुंडिनं प्रागाद्गजाश्वरथपत्तिभिः ॥२१॥ भीष्मकन्या वरारोहा कांक्षंत्यागमनं हरेः ॥ प्रत्यापत्तिमपश्यंती द्विज स्याचिंतयत्तदा ॥२२॥ अहो त्रियामांतरित उद्वहो मेऽल्पराधसः ॥ नागच्छत्यरविंदाक्षो नाहं वेद्म्यत्र कारणम् ॥ २३ ॥ सोपि नवर्ततेऽद्यापि मत्संदेशहरो द्विजः ॥ अपि मय्यनवद्यात्मा दृष्ट्वा किंचिज्जुगुप्सितम् ॥ मत्पाणिग्रहणे नूनं नायाति हि कृतोद्यमः ॥२४ ॥ दुर्भगाया न मे धाता नानुकूलो महेश्वरः ॥ देवी वा विमुखा गौरी रुद्राणी गिरिजा सती ॥ २५ ॥

पैंड़ा देख देख "ब्राह्मण पत्रीलेकर गया है वह अभी लौटकर नहीं आया" इस प्रकार चिन्ता करनेलगी ॥ २२ ॥ मुझ मंदभागिनीके विवाहमें अब एकही रात्रि शेष रही है और कमलनयन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अभीतक न आये ॥ २३ ॥ और ब्राह्मण जो मेरा सन्देशा लेगया है, वह भी अभीतक लौट नहीं आया नहीं जान पडता है कि, इसका क्या कारण है ? ॥ फिर कहने लगी कि, निर्दोष श्रीकृष्णचन्द्रने मेरे पाणिग्रहणका उपाय तो निश्चय किया होगा परन्तु "कन्या अभीसे पत्री लिख लिखकर भेजती है" यह दोष विचारकर नहीं आये ॥ २४ ॥ मुझ अभागिनीको विधाता

ईश्वर और देवी पार्वती अनुकूल नहीं हैं ॥२५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके न आनेसे दुःखी मन समयकी जाननेवाली रुक्मिणी आँसुओंसे व्याकुल हुए नेत्रोंको बंदकरके बैठगई॥२६॥ हे परीक्षित् ! इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीके आनेका मार्ग जोहती जोहती रुक्मिणीके बायें अंग, ऊरू, भुजा और नेत्र यह अंग फड़कनेलगे, क्योंकि स्त्रियोंके बायें अंग फड़कनेसे शुभदायक और प्यारी बातके जतानेवाले हैं॥२७॥इसके उपरान्त श्रीकृष्ण चन्द्रने कहा कि हे द्विजोत्तम तुम आगे जाकर खबर करो, श्रीकृष्णचन्द्रकी आज्ञासे ब्राह्मणने अंतःपुरमें व्याकुलतासे दौडतीहुई राजकुमारी रुक्मिणीको देखा ॥२८॥ पतिव्रता रुक्मिणी प्रसन्नवदन और स्वस्थरीतिसे ब्राह्मणको आताहुआ देखकर अपने मनमें "यह कार्य कर आया है" ऐसा निश्चय

**एवं चिंतयती बाला गोविंदहृतमानसा ॥ न्यमीलयत कालज्ञा नेत्रे चाश्रुकलाकुले ॥ २६ ॥ एवं वध्वः प्रतीक्षत्या गोविंदागमनं नृप ॥ वाम ऊरुर्भुजो नेत्रमस्फुरन्प्रियभाषिणः ॥ २७ ॥ अथ कृष्णविनिर्दिष्टः स एव द्विजसत्तमः ॥ अंतःपुरचरीं देवीं राजपुत्रीं ददर्श ह ॥ २८ ॥ सा तं प्रहृष्टवदनमव्यग्रात्मगतिं सती ॥ आलक्ष्य लक्षणाभिज्ञ समपृच्छच्छुचिस्मिता ॥ २९ ॥ तस्या आवेदयत्प्राप्तं शशंस यदुनंदनम् ॥ उक्तं च सत्यवचनमात्मोपनयनं प्रति ॥ ३० ॥ तमागतं समाज्ञाय वैदर्भी हृष्टमानसा ॥ न पश्यंती ब्राह्मणाय प्रियमन्यन्ननाम सा ॥ ३१ ॥ प्राप्तौ श्रुत्वा स्वदुहितुरुद्वाहप्रेक्षणोत्सुकौ ॥ अभ्यायात्तूर्यघोषेण रामकृष्णौ समर्हणैः ॥ ३२ ॥**

कर और उसके लक्षणोसे पहँचान पूँछनेलगी ॥२९॥ हे राजन् ! तब रुक्मिणीजीसे "श्रीकृष्णचन्द्र आये हैं" यह ब्राह्मणने कहा और श्रीकृष्णचन्द्रने जो कहा था कि "राजाओंको जीतकर रुक्मिणीको लेआऊंगा" यह भी सब वृत्तान्त उनको सुनाया ॥३०॥ श्रीकृष्णचन्द्रको आयाहुआ जान हर्षित मनसे राजा भीष्मककी कन्या रुक्मिणी विचार करनेलगी कि, इस समय ब्राह्मणको सर्वस्व दूं, तौ भी थोडा है जब ब्राह्मणके देनेयोग्य कोई वस्तु न देखी, तब केवल प्रणाम करके बहुतसा धन्यवाद दिया * ॥ ३१ ॥ कन्याका विवाह देखनेके लिये श्रीकृष्ण बलदेवको आया सुन नगाड़े

* शंका—ब्राह्मणको देनेके योग्य कोई वस्तु त्रिलोकीमें रुक्मिणीने नहीं देखी कि, यह वस्तु ब्राह्मणको देनी चाहिये, इसीलिये हार मानकर केवल नमस्कारही किया, यह बडी शंका है, क्योंकि वह ब्राह्मण मुनि तो थाही नहीं उसको तो जो वस्तु देती सो लेलेता फिर क्यों नहीं दी ? उस ब्राह्मणको तो धनादिक लेके जो वस्तु संसारमें है, सब वस्तुके लेनेकी इच्छा थी, फिर रुक्मिणीने धनादिक वस्तु क्यों नहीं दी, कोरा नमस्कार क्यों किया ?

बजाता हुआ और बहुतसी पूजाकी सामग्री लेकर राजा भीष्मक श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख गया ॥ ३२ ॥ मधुपर्क लाकर आगे धर सुन्दरवस्त्र और अनेक प्रकारकी भेंट देकर विधिपूर्वक राजा भीष्मक श्रीकृष्ण बलदेवका पूजन करनेलगा ॥ ३३ ॥ अत्यन्त बुद्धिमान् राजा भीष्मक श्रीकृष्ण बलदेवको उत्तम स्थानमें टिकाय सेना सेवको सहित यथायोग्य आतिथ्य करनेलगा ॥ ३४ ॥ इसप्रकार जो राजा इकट्ठे हुएथे उनमें जैसा जिसका पराक्रम, अवस्था, बल और धनके अनुसार सब राजाओंका सत्कार किया ॥ ३५ ॥ विदर्भनगरके पुरवासी श्रीकृष्णचन्द्रका आगमन सुनकर

मधुपर्कमुपानीय वासांसि विरजांसि सः ॥ उपायनान्यभीष्टानि विधिवत्समपूजयत् ॥ ३३ ॥ तयोर्निवेशनं श्रीमदुपकल्प्य महामतिः ॥ ससैन्ययोः सानुगयोरातिथ्यं विदधे यथा ॥ ३४ ॥ एवं राज्ञां समेतानां यथावीर्यं यथावयः ॥ यथाबलं यथावित्तं सर्वैः कामैः समर्हयत् ॥ ३५ ॥ कृष्णमागतमाकर्ण्य विदर्भपुरवासिनः ॥ आगत्य नेत्रांजलिभिः पपुस्तन्मुखपंकजम् ॥३६॥ अस्यैव भार्या भवितुं रुक्मिण्यर्हति नापरा ॥ असावप्यनवद्यात्मा भैष्म्याः समुचितः पतिः ॥ ३७ ॥ किंचित्सुचरितं यन्नस्तेन तुष्टस्त्रिलोककृत् ॥ अनुगृह्णातु गृह्णातु वैदर्भ्याः पाणिमच्युतः ॥ ३८ ॥ एवं प्रेमकलाबद्धा वदंति स्म पुरौकसः ॥ कन्या चांतःपुरात्प्रागाद्भटैर्गुप्तांबिकालयम् ॥ ३९ ॥

नेत्ररूप अंजलियोंसे श्रीकृष्णचन्द्रके मुखकमलको पान करने लगे ॥ ३६ ॥ और सब नर नारी विचार करनेलगे कि, दोषरहित रुक्मिणी श्रीकृष्णचन्द्रकेही योग्य है, एवं श्रीकृष्णचन्द्र भी रुक्मिणीके पति होनेयोग्य हैं इसप्रकार परस्पर कहनेलगे ॥ ३७ ॥ कि, जो कुछ हमने पुण्य किये हैं उसके प्रभावसे प्रसन्न होकर ईश्वर हमारे ऊपर अनुग्रह करैं कि, जिससे श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणीका पाणिग्रहण करैं ॥३८॥ हे राजन् ! इस प्रकार

उत्तर–लक्ष्मीका पिता जो समुद्र था उसको ब्राह्मणने पान करलिया ( पीलिया ) और लक्ष्मीका पति जो भगवान् उनको ब्राह्मणने लातसे मारा, और लक्ष्मीका छोटाभाई कमल, उसको ब्राह्मणोंने देवताओंके पूजनेके लिये तोडलिया, ब्राह्मणोंका ऐसा कुकर्म देखके लक्ष्मी ब्राह्मणोंसे रुष्ट होगई, ब्राह्मणोंको धनादिक वस्तु नहीं देती हैं इसलिये लक्ष्मीका रूप रुमिणीने ब्राह्मणको धन नहीं दिया, कोरा नमस्कार किया है ॥

प्रेममें मग्न होकर जिससमय सब पुरवासी कहनेलगे, उसी समय बहुतसी सखियोंके साथ श्रीरुक्मिणीजी पुरसे बाहर अम्बिकादेवीका पूजन करनेके लिये चलीं ॥ ३९ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलोंका भले प्रकार ध्यान करते करते श्रीरुक्मिणीजी अम्बिकादेवीका दर्शन करनेके लिये पैरोंही गईं ॥ ४० ॥ हे परीक्षित् ! श्रीरुक्मिणीजीके संग मौन धारण किये पुरोहितानी और सखी सहेली जिस समय चलीं, उसी समय कवच पहर पहर और अस्त्र हाथोंमें ले महाबलवान् राजाके सिपाही उसकी रक्षाके लिये संग होलिये और उस समय मृदंग, शंख, ढोल, तुरही, भेरी, रणसिंहादिक अनेक प्रकारके बाजे बजनेलगे ॥ ४१ ॥ संगीत विद्यामें अतिनिपुण सहस्रों वेश्या संगमें नाचती हुई चली जाती थीं और माला चन्दन वस्त्र

पद्भ्यां विनिर्ययौ द्रष्टुं भवान्याः पादपल्लवम् ॥ सा चाऽनुध्यायती सम्यङ्मुकुंदचरणांबुजम् ॥ ४० ॥ यतवाङ्मातृभिः सार्धं सखीभिः परिवारिता ॥ गुप्ता राजभटैः शूरैः सन्नद्धैरुद्यतायुधैः ॥ मृदंगशंखपणवास्तूर्यभेर्यश्च जघ्निरे ॥४१॥ नानोपहारबलिभिर्वारमुख्याः सहस्रशः ॥ स्रग्गंधवस्त्राभरणैर्द्विजपत्न्यः स्वलंकृताः ॥ ४२ ॥ गायन्तश्च स्तुवंतश्च गायका वाद्यवादकाः ॥ परिवार्य वधूं जग्मुः सूतमागधवंदिनः ॥४३॥ आसाद्य देवीसदनं धौतपादकरांबुजा ॥ उपस्पृश्य शुचिः शांता प्रविवेशांबिकांतिकम् ॥ ४४ ॥ तां वै प्रवयसो बालां विधिज्ञा विप्रयोषितः ॥ भवानीं वंदयांचक्रुर्भवपत्नीं भवान्विताम् ॥ ॥ ४५ ॥ नमस्ये त्वांबिकेऽभीक्ष्णं स्वसंतानयुतां शिवाम् ॥ भूयात्पतिर्मे भगवान्कृष्णस्तदनुमोदताम् ॥ ४६ ॥

आभूषणोंसे शृंगार करके और अनेक प्रकारकी सामग्री भेंट लेके ब्राह्मणोंकी स्त्रियें संग गईं ॥ ४२ ॥ गाने और बजानेवाले सूत, बन्दीजन श्रीरुक्मिणीजीको बीचमें करके, चले जारहे थे ॥ ४३ ॥ हाथ पाँव धोय, आचमन कर, पवित्र हो, देवीके मन्दिरमें जाय रुक्मिणी अम्बिकादेवीके निकट गईं ॥ ४४ ॥ विधिपूर्वक वृद्ध ब्राह्मणोंकी स्त्रियें रुक्मिणीजीसे महादेवजीसहित भवानीकी पूजा करानेलगीं ॥ ४५ ॥ जब पूजा कर चुकीं, तब रुक्मिणीजीने मनमें कहा कि, हे अंबिका पार्वती ! तुम्हारे सन्तानसमेत मंगलरूपिणी तुम्हें वारम्वार प्रणाम करके यही वर माँगती हूं कि, श्रीकृष्णचन्द्र

मेरे पति हों, इस प्रकार मस्तक नवायकर रुक्मिणीजीने प्रार्थना की ॥ ४६ ॥ हे राजन्! इसके उपरान्त जल, चन्दन, अक्षत, धूप, वस्त्र, माला, फल, आभूषण और अनेक प्रकारकी भेंटसे अलग अलग दीपकोकी पङ्क्तियोंसे देवकी पूजा करनेलगीं ॥४७॥ इसके पीछे उसी प्रकार रुक्मिणी नमकीन पूऐ, पान, लावा, सुपारी गन्ने आदिसे सौभाग्यवती ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंका पूजन करनेलगीं ॥ ४८ ॥ फिर श्रीरुक्मिणीने अम्बिकादेवी और ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंको नमस्कार कर उनसे प्रसाद और आशीर्वाद लिया ॥ ४९ ॥ फिर मौन व्रतको त्याग, जडाऊ मुँदरीसे शोभायमान श्रीरुक्मिणीजी अपनी दासीका हाथ पकड़ मंदिरसे वाहर निकलीं ॥ ५० ॥ ईश्वरकी मायाकी तुल्य वड़े वड़े शूरवीर राजाओंको मोहित करनेवाली, सुन्दर कटिवाली,

**अद्भिर्गंधाक्षतैर्धूपैर्वासस्स्रङ्माल्यभूषणैः ॥ नानोपहारबलिभिः प्रदीपावलिभिः पृथक् ॥ ४७ ॥ विप्रस्त्रियः पतिमती स्तथा तैः समपूजयत् ॥ लवणापूपतांबूलकंठसूत्रफलेक्षुभिः ॥ ४८ ॥ तस्यै स्त्रियस्ताः प्रददुः शेषां युयुजुराशिषः ॥ ताभ्यो देव्यै नमश्चक्रे शेषां च जगृहे वधूः ॥ ४९ ॥ मुनिव्रतमथ त्यक्त्वा निश्चक्रामांबिकागृहात् ॥ प्रगृह्य पाणिना भृत्यां रत्नमुद्रोपशोभिना ॥ ५० ॥ तां देवमायामिव वीरमोहिनीं सुमध्यमां कुंडलमंडिताननाम् ॥ श्यामां नितंबार्पितरत्नमेखलां व्यंजत्स्तनीं कुंतलशंकितेक्षणाम् ॥ ५१ ॥ शुचिस्मितां बिंबफलाधरद्युतिशोणायमानद्विजकुंदकुड्मलाम् ॥ पदा चलंतीं कलहंसगामिनीं शिंजत्कलानूपुरधामशोभिना ॥ ५२ ॥ विलोक्य वीरा मुमुहुः समागता यशस्विनस्तत्कृतहृच्छयार्दिताः ॥ ५३ ॥ यां वीक्ष्य ते नृपतयस्तदुदारहासव्रीडावलोकहृतचेतस उज्झितास्त्राः ॥ पेतुः क्षितौ गजरथाश्वगता विमूढा यात्राच्छलेन हरयेऽर्पयतीं स्वशोभाम् ॥ ५४ ॥**

कुण्डलोंसे शोभायमान मुखवाली रुक्मिणी रत्नजडित जड़ाऊ, करधनी नितम्बोंमें पहरे स्तनोंकी प्रगटता और केशोंकी शंकासे चलायमान नेत्रवाली ॥ ५१ ॥ सुन्दर मुसकान, कुन्दरूके फलकी तुल्य अव्रण और होठोंकी कान्तिसे कुन्दकी कलीके समान दंत पाँतिपर अरुणाई छाईहुई राजहंसके समान गतिसे और झनकारशब्द करते, नूपुरोंकी प्रभासे शोभित चरणोंसे गमन करती हुई, रुक्मिणीको देख, संगमें जो वडे वडे तेजस्वी शूरवीर योद्धा आये थे, वह सबके सब कामदेवसे पीडित हो मोहित होगये ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् !

उन रुक्मिणीजीकी उदार हँसनि और लज्जापूर्वक चितवनसे समस्त राजाओंके मन हरेगये और वह अस्त्रशस्त्रोंको छोड़कर रथ घोड़े इत्यादिसे मूढ़ होकर पृथ्वीमें गिरपड़े ॥ ५४ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार चलायमान कमलकोशके समान कोमल चरणोसे धीरे धीरे चली, उस समय श्रीकृष्णचन्द्रके आनेका मार्ग देखतीहुई रुक्मिणीजीने बायें हाथके नखोंसे अलकोंको हठाय सब आयेहुये राजाओंको देख सन्मुख खड़े हुये वृन्दावनविहारी भक्तहितकारी श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दको देखा ॥ ५५ ॥ हे कुरुवंशावतंस परीक्षित ! राजा भीष्मककी कन्या रुक्मिणी ज्योंही रथपर चढ़ने लगी,त्योंही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसे हरण कर अपने गरुड़चिह्नवाले रथमें चढ़ाय क्षत्रियोंकी सेनाका तिरस्कारकर उसे इस प्रकार निकालकर

सैवं शनैश्चलयती चलपद्मकोशौ प्राप्तिं तदा भगवतः प्रसमीक्षमाणा ॥ उत्सार्य वामकरजैरलकानपांगैः प्राप्तान्हियैक्षत नृपान्ददृशेऽच्युतं सा ॥५५॥ तां राजकन्यां रथमारुरुक्षतीं जहार कृष्णो द्विषतां समीक्षताम् ॥ रथं समारोप्य सुपर्णलक्षणं राजन्यचक्रं परिभूय माधवः ॥ ततो ययौ रामपुरोगमैः शनैः शृगालमध्यादिव भागहृद्धरिः ॥ ५६ ॥ तं मानिनः स्वाभिभवं यशःक्षयं परे जरासंधवशा न सेहिरे ॥ अहो धिगस्मान् यश आत्तधन्वनां गोपैर्हृतं केसरिणां मृगैरिव ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुरणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे रुक्मिणीहरणं नाम त्रिपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥

लेगये कि, जैसे सियारोंके बीचमें अपने भागको लेकर सिंह बेधड़क होकर चला जाता है, फिर बलरामादि सब यदुवंशियोंसहित रुक्मिणीको लेके धीरे धीरे चलनेलगे ॥ ५६ ॥ हे नृपोत्तम ! महाअभिमानी जरासन्धादि राजा यशका नाश करनेवाला यह अपना अपमान न सहसके और बोले कि, अहो ! हमको धिक्कार है, जिसप्रकार केशरीके भागको कुत्ता चुराकर लेजाता है, वैसेही हम धनुषधारियोके यशका नाश कर यह गँवार ग्वालिया राजकुमारी रुक्मिणीको चुराकर लिये जाता है ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां रुक्मिणीहरणं नाम त्रिपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥

दोहा—यौवनमें रिपुपक्षके, सब राजनको जीति । रुक्मिणिको लै द्वारका, करी व्याहकी रीति ॥ १ ॥ श्रीशुकदेजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! इस प्रकार सब राजा अत्यन्त क्रोधित होकर कवच पहर, अपने अपने वाहनोंपर चढ़कर श्रीकृष्णचन्द्रके पीछे दौड़े ॥ १॥ हे परीक्षित् ! जब यादवोंके सेनाध्यक्षने इनकी सेनाको आता हुआ देखा, तो वह लोग भी अपने धनुषकी टंकार करके उनके सन्मुख उपस्थित हुए ॥ २ ॥ युद्धविद्यामें अत्यन्त प्रवीण वह राजा लोग घोड़े, हाथी और रथोंपर बैठकर जिस प्रकार मेघ पर्वतोंपर जल वर्षाते हैं, उसी प्रकार बाणोंकी वर्षा करने लगे

श्रीशुक उवाच ॥ इति सर्वे सुसंरब्धा वाहानारुह्य दंशिताः ॥ स्वैःस्वैर्बलैः परिक्रांता अन्वीयुर्धृतकार्मुकाः ॥ १ ॥ तानापतत आलोक्य यादवानीकयूथपाः ॥ तस्थुस्तत्संमुखा राजन्विस्फूर्ज्य स्वधनूंषि ते ॥ २ ॥ अश्वपृष्ठे गजस्कंधे रथोपस्थे च कोविदाः ॥ मुमुचुः शरवर्षाणि मेघा अद्रिष्वपो यथा ॥ ३ ॥ पत्युर्बलं शरासारैश्छन्नं वीक्ष्य सुमध्यमा ॥ सव्रीडमैक्षत्तद्वक्त्रं भयविह्वललोचना ॥ ४ ॥ प्रहस्य भगवानाह मा स्म भैर्वामलोचने ॥ विनंक्ष्यत्यधुनैवैतत्तावकैः शात्रवं बलम् ॥ ५ ॥ तेषां तद्विक्रमं वीरा गदसंकर्षणादयः ॥ अमृष्यमाणा नाराचैर्जघ्नुर्हयगजान्रथान् ॥ ६ ॥

॥ ३ ॥ सुन्दर कटिभागवाली रुक्मिणी अपने स्वामी श्रीकृष्णचन्द्रकी सब सेनाको बाणोंसे ढकाहुआ देख, अतिभयभीत और विह्वलनेत्र हो लाज सहित श्रीकृष्णचन्द्रका मुख देखनेलगी ❋ ॥४॥ तब भगवान् वासुदेव रुक्मिणीको डराहुआ जान कहनेलगे कि, हे वामलोचने! हे सुनयनी! तुम कुछ भय मतकरो, क्योकि हमारे ओरके यादव इनकी समस्त सेनाको क्षणभरमें विध्वंस करदेंगे । हे राजन् ! गद, संकर्षणादि शूरवीर उन राजाओंका पराक्रम न सहसके और उनके घोड़े, हाथी और रथोंको महातीक्ष्ण बाणोसे नाश करनेलगे ॥ ५ ॥ ६ ॥

* शंका—श्रीकृष्णकी स्त्री रुक्मिणी श्रीकृष्णके प्रभावको जाननेवाली फिर रुक्मिणी युद्ध देखकर दु:खी क्यों हुई ? यह बडे अचम्भेकी बात है ।
उत्तर—युद्धमें बडे बडे शूरमाओंका और वीरलोगोंका नाश हुवा, यह कलंक अपने ऊपर विचार कर रुक्मिणी बहुत दु:खी हुई कि, यह कलंक मुझको जन्म जन्मको लगा और संसारके लोग कहेंगे कि, रुक्मिणीके विवाहमें बहुतसे शूरवीर मारेगये ॥

रथी, घुड़चढे और हाथियोंपर विराजमान योद्धाओंके पगड़ियोंसहित सहस्रों शिर कटकट गिरने लगे ॥ ७ ॥ तलवार गदा और धनुपसे हाथ
कट कटकर गिरने और करभके समान जंघायें कट कटकर गिरनेलगीं, अनेक घोड़े, खच्चर, हाथी, गधे, मनुष्य इनके शिर कटकर पृथ्वीमें गिरगये
॥८॥ हे भारत ! जीतनेकी इच्छा करनेवाले यादवोने जब इस प्रकार शत्रुसेनाका संहार किया तब अत्यन्त डरकर जरासन्धादि राजा रण छोड़कर
भागगये ॥९॥ जब स्त्रीके हरजानेसे व्याकुल तेजहीन, उत्साहरहित शिशुपालका मलीनमुख होगया, तब सब राजा उसके पास आनकर समझाने
लगे ॥१०॥ कि हे पुरुषसिंह ! तुम अपने मनकी उदासीको छोड़दो क्योंकि, देह धारण करनेवालोंको सुख और दुःख सर्वदा नहीं रहते हैं ॥११॥

पेतुः शिरांसि रथिनामश्विनां गजिनां भुवि ॥ सकुंडलकिरीटानि सोष्णीषाणि च कोटिशः ॥ ७ ॥ हस्ताः सासिगदेष्वा
साः करभा ऊरवोंघ्रयः ॥ अश्वाश्वतरनागोष्ट्रखरमर्त्यशिरांसि च ॥८ ॥ हन्यमानबलानीका वृष्णिभिर्जयकांक्षिभिः ॥
राजानो विमुखा जग्मुर्जरासंधपुरस्सराः ॥ ९ ॥ शिशुपालं समभ्येत्य हृतदारमिवातुरम् ॥ नष्टत्विषं गतोत्साहं शुष्य
द्वदनमब्रुवन् ॥ १० ॥ भो भो पुरुषशार्दूल दौर्मनस्यमिदं त्यज ॥ न प्रियाप्रिययो राजन्निष्ठा देहिषु दृश्यते ॥ ११ ॥
यथा दारुमयी योषिन्नृत्यते कुहकेच्छया ॥ एवमीश्वरतंत्रोऽयमीहते सुखदुःखयोः ॥ १२ ॥ शौरेः सप्तदशाहं वै संयुगा
नि पराजितः ॥ त्रयोविंशतिभिः सैन्यैर्जिग्य एकमहं परम् ॥१३॥ तथाऽप्यहं न शोचामि न प्रहृष्यामि कर्हिचित् ॥
कालेन दैवयुक्तेन जानन्विद्रावितं जगत् ॥ १४ ॥ अधुनापि वयं सर्वे वीरयूथपयूथपाः ॥ पराजिताः फल्गुतंत्रैर्यदुभिः
कृष्णपालितैः॥१५॥रिपवो जिग्युरधुना काल आत्मानुसारिणि ॥ तदा वयं विजेष्यामो यदा कालः प्रदक्षिणः ॥ १६ ॥

जिस प्रकार काठकी पुतली नचानेवालेकी इच्छासे नाचती है ऐसेही ईश्वरके आधीन जीवको सुख दुःख होता है ॥ १२ ॥ जरासन्ध बोला कि,
हे शिशुपाल ! देखो ! इसी कृष्णसे मैंने सत्रह बार तेईस तेईस अक्षौहिणी सेना लेकर युद्ध किया, परन्तु मेरी हारही हुई और कुछ शोच न हुआ,
केवल एक बार जीता, उसका कुछ हर्षभी न हुआ, दैवके वश कालने समस्त जगत् चलायमान किया है, ऐसा मेरा निश्चय है ॥ १३ ॥ १४ ॥ हे
राजन् ! यद्यपि बड़े बडे शूरवीर यूथनाथोंके पतियोंके भी हम पालन करनेवाले थे, तोभी थोडी सेनावाले कृष्णपालित यदुवंशियोंसे हारगये
॥ १५ ॥ जानपडता है कि, इस समय उनके दिन अच्छे हैं, इसी कारण उन्होंने हम ऐसे बलवान् शत्रुओंको जीतलिया, जब हमारे

दिन भले आवेंगे तो हम भी जीतेंगे ॥ १६ ॥ हे महाराज ! जब इसी प्रकार अनेक राजाओंने शिशुपालको समझाया तब अपने बचे बचाये नौकर चाकर और सेनाको लेकर शिशुपाल अपने देशको चला गया और मरनेसे बचे बचाये राजाभी अपने अपने स्थानोंको चलेगये ॥ १७ ॥ इधर एक अक्षौहिणी सेना लेकर श्रीकृष्णका शत्रु रुक्मी अपनी बहनके हरनेका अपराध न सहकर श्रीकृष्णके पीछे दौडा ॥ १८ ॥ और अत्यन्त क्रोधित हो कवच पहर, धनुष ग्रहण कर, सब राजाओंके सुनानेको महाबलवान् रुक्मीने यह प्रतिज्ञा की ॥ १९ ॥ कि, युद्धमें श्रीकृष्णके मारे विना और रुक्मिणीको लाये विना सत्य है कि, मैं कुंडिनपुरमें न आऊंगा ॥ २० ॥ इसप्रकार रुक्मी प्रतिज्ञा कर और रथमें चढ सारथीसे बोला

एवं प्रबोधितो मित्रैश्चैद्योऽगात्सानुगः पुरम् ॥ हतशेषाः पुनस्तेपि ययुः स्वंस्वं पुरं नृप ॥ १७ ॥ रुक्मी तु राक्षसोद्वाहं कृष्णद्विडसहन्स्वसुः ॥ पृष्ठतोऽन्वगमत्कृष्णमक्षौहिण्या वृतो बली ॥ १८ ॥ रुक्म्यमर्षी सुसंरब्धः शृण्वतां सर्वभूभुजाम् ॥ प्रतिजज्ञे महाबाहुर्दंशितः सशरासनः ॥ १९ ॥ अहत्वा समरे कृष्णमप्रत्यूह्य च रुक्मिणीम् ॥ कुंडिनं न प्रवेक्ष्यामि सत्यमेतद्ब्रवीमि वः ॥ २० ॥ इत्युक्त्वा रथमारुह्य सारथिं प्राह सत्वरः ॥ चोदयाश्वान्यतः कृष्णस्तस्य मे संयुगं भवेत् ॥ २१ ॥ अद्याहं निशितैर्बाणैर्गोपालस्य सुदुर्मतेः ॥ नेष्ये वीर्यमदं येन स्वसा मे प्रसभं हृता ॥ २२ ॥ विकत्थमानः कुमतिरीश्वरस्याप्रमाणवित् ॥ रथेनैकेन गोविंदं तिष्ठतिष्ठेत्यथाह्वयत् ॥ २३ ॥ धनुर्विकृष्य सुदृढं जघ्ने कृष्णं त्रिभिः शरैः ॥ आह चात्र क्षणं तिष्ठ यदूनां कुलपांसन ॥ २४ ॥

कि, जहाँ कृष्ण हैं वहाँ शीघ्रही घोडोंको हांक कर ले चलो क्योंकि, मुझे उससे युद्ध करना है ॥ २१ ॥ मैं आज उस मन्दबुद्धि ग्वालके पराक्रमका मद अपने तीक्ष्ण बाणोंसे चूर्ण करूंगा, जो मेरी बहन रुक्मिणीको बलात्कार हरके लेगया है ॥ २२ ॥ खोटी बुद्धिवाला रुक्मी, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके बलको न जान कटुवाक्य कहता हुआ अकेला रथ दौडाकर " खडा रहु खडा रहु " इस प्रकार भगवान् वासुदेवको पुकारने लगा ॥ २३ ॥ इसके उपरान्त अपने दृढ धनुषको खैंचकर रुक्मने श्रीकृष्णको तीन बाण मारे और कहा कि, हे यादवकुलकलंक ! एक क्षणमात्र

खड़ा होकर मुझसे युद्धकर ॥ २४ ॥ अरे दुष्टबुद्धि ! जिसप्रकार होमकी सामग्रीको कौवा लेजाता है इसी प्रकार तू मेरी बहनको कहाँ चुराकर लिये जाता है ? अरे कपटयुद्ध करनेवाले छली ! तेरे घमंडको मैं अभी चूर्ण करता हूँ ॥ २५ ॥ और तेरे भले दिन हैं तो मेरे बाणोंसे पीडित होकर युद्धक्षेत्रमें मत सोवे और रुक्मिणीको छोड़कर जहाँ तेरे सींग समायँ वहाँ चलाजा, तब श्रीकृष्णचन्द्रने मनमें मुसकाय, उसके धनुषको काट छः बाणोंसे रुक्मीको छेदन किया ॥ २६ ॥ आठ बाणोंसे रथके घोड़ोंको, दो बाणोंसे रथवानको बींधडाला और तीन बाणोंसे ध्वजा काटडाली कि, इतनेहीमें रुक्मने और धनुष लेकर पाँच बाण श्रीकृष्णके शरीरमें मारे ॥ २७ ॥ तब भगवान् वासुदेवने उसका वह धनुषभी

कुत्र यासि स्वसारं मे मुषित्वा ध्वांक्षवद्धविः ॥ हरिष्येऽद्य मदं मंद मायिनः कूटयोधिनः ॥ २५ ॥ यावन्न मे हतो बाणैः शयीथा मुंच दारिकाम् ॥ स्मयन्कृष्णो धनुश्छित्त्वा षड्भिर्विव्याध रुक्मिणम् ॥ २६ ॥ अष्टभिश्चतुरो वाहान्द्वाभ्यां सूतं ध्वजं त्रिभिः ॥ स चान्यद्धनुरादाय कृष्णं विव्याध पंचभिः ॥ २७ ॥ तैस्ताडितः शरौघैस्तु चिच्छेद धनुरच्युतः ॥ पुनरन्यदुपादत्त तदप्यच्छिनदव्ययः ॥ २८ ॥ परिघं पट्टिशं शूलं चर्मासी शक्तितोमरौ ॥ यद्यदायुधमादत्त तत्सर्वं सोऽच्छिनद्धरिः ॥ २९ ॥ ततो रथादवप्लुत्य खड्गपाणिर्जिघांसया ॥ कृष्णमभ्यद्रवत्क्रुद्धः पतंग इव पावकम् ॥ ३० ॥ तस्य चापततः खड्गं तिलशश्चर्म चेषुभिः ॥ छित्त्वासिमाददे तिग्मं रुक्मिणं हंतुमुद्यतः ॥ ३१ ॥ दृष्ट्वा भ्रातृवधोद्योगं रुक्मिणी भयविह्वला ॥ पतित्वा पदयोर्भर्तुरुवाच करुणं सती ॥ ३२ ॥

काट डाला, फिर रुक्म और धनुष ले आया, उसकोभी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसी समय काट दिया ॥ २८ ॥ रुक्मने जो जो परिघ, पट्टिश, त्रिशूल, ढाल, तलवार, बरछी, भाले हाथमें लिये वह सब भगवान् देवकीनन्दनने काट गिराये ॥ २९ ॥ हे महाराज ! इसके उपरान्त रथसे कूदकर और हाथमें तलवार लेकर मारनेकी इच्छासे, जिस प्रकार पतंग अग्निके सन्मुख झपटताहै, उसी प्रकार रुक्म श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर झपटा ॥ ३० ॥ झपटते हुए उस रुक्मकी ढाल तलवारको तिल तिलभर बाणोंसे काटकर पैनी धारकी तलवार लेकर श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मका प्राण संहार करनेको उपस्थित हुए ॥ ३१ ॥ भाईके मारनेकी इच्छा देख भयसे व्याकुल होकर पतिव्रता रुक्मिणी नेत्रोंसे आँसू भरके श्रीकृष्णचन्द्रके

चरणोंपर गिर यह करुणाभरे वचन कहने लगी ॥ ३२ ॥ कि, हे योगेश्वर ! हे अप्रमेयात्मन् ! हे देवदेव ! हे जगत्पालक श्रीकृष्णचन्द्र ! हे महाभुज ! मेरे भाईको तुम मत मारो, क्योंकि यह तुम्हारे मारनेयोग्य नहीं है ॥ ३३ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे पाण्डुनन्दन परीक्षित् ! त्राससे कम्पायमान सब अंग, शुष्क मुख, गद्गद कण्ठ कि जिसकी व्याकुलतासे सुवर्णकी माला गिरी जातीं थीं, इस प्रकार रुक्मिणीको अपने चरणोंपर गिरीहुई देख करुणावश हो श्रीकृष्णचन्द्रके नेत्रोंमें जल भर आया ॥३४॥ उन्होंने उस दुष्ट कर्म करनेवाले रुक्मको वस्त्रसे बाँध और मूछों सहित शिर मूंड, अभद्र कर अपने रथके पीछे बाँधलिया कि, इस बीचमें ही यदुवंशियों सहित बलराम सुखधामने रुक्मकी सेनाको जिस प्रकार हाथी कमलिनियोंको मर्दन करता है, उसी प्रकार मर्दन किया ॥ ३५ ॥ इसके उपरान्त रुक्मकी समस्त सेनाका संहार कर बलदेवजीने श्रीकृष्ण

योगेश्वराप्रमेयात्मन्देवदेव जगत्पते ॥ हंतुं नार्हसि कल्याण भ्रातरं मे महाभुज ॥ ३३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तया परित्रासविकंपितांगया शुचाऽवशुष्यन्मुखरुद्धकंठया ॥ कातर्यविस्रंसितहेममालया गृहीतपादः करुणो न्यवर्तत ॥३४॥ चैलेन बद्ध्वा तमसाधुकारिणं सश्मश्रुकेशं प्रवपन्व्यरूपयत्॥ तावन्ममर्दुः परसैन्यमद्भुतं यदुप्रवीरा नलिनीं यथा गजाः ॥ ३५ ॥ कृष्णांतिकमुपव्रज्य ददृशुस्तत्र रुक्मिणम् ॥ तथाभूतं हतप्रायं दृष्ट्वा संकर्षणो विभुः ॥ विमुच्य बद्धं करुणो भगवान्कृष्णमब्रवीत ॥ ३६ ॥ असाध्विदं त्वया कृष्ण कृतमस्मज्जुगुप्सितम् ॥ वपनं श्मश्रुकेशानां वैरूप्यं सुहृदो वधः ॥ ३७ ॥ मैवास्मान्साध्व्यसूयेथा भ्रातुर्वैरूप्यचिंतया॥सुखदुःखदो न चान्योऽस्ति यतः स्वकृतभुक्पुमान् ॥ ३८ ॥

चन्द्रके पास आनकर रुक्मको देखा कि, उसका शिर मुड़गया है और मृतकके समान रथके पीछे बँधाहुआ देखकर सामर्थ्यवान् बलभद्रजीने उसे छोड़ दिया ॥ ३६ ॥ और अत्यन्त झुँझलाकर कहा कि, हे कृष्ण ! आपने यह बड़ा निन्दित कर्म किया, जो सालेको पकड बाँधा, हमारी इसमें बहुत निन्दा होगी, क्योंकि शिर, मूंछ, दाढी मुड़वाकर विरूप करदेना यही अपने नातेदारका मारना है ॥ ३७ ॥ फिर रुक्मिणीसे बोले कि, हे सुशीले ! तुम्हारे भाईके कुरूप होनेमें हमारा कुछ दोष नहीं है, क्योंकि यह पुरुष अपने कर्मोंका फल भोगता है, सुख दुःखका देनेवाला और

कोई नहीं है ॥ ३८ ॥ इसके उपरान्त बलदेवजी श्रीकृष्णचन्द्रको समझानेलगे कि, हे भाई ! अपने नातेदारका मारना अपराध करनेपर भी उचित नहीं, उसको अपराधी जानकर छोडदे, क्योंकि वह तो अपने पहलेही दोषोंसे मररहा है, फिर उसके मारनेकी क्या आवश्यकता है ? ॥ ३९ ॥ फिर रुक्मिणीसे बोले हे सुमुखि ! क्षत्रियोंका यही धर्म विधाताने बनाया है कि, जिस धर्मके कारण भाई भाईका प्राणसंहार कर देताहै, फिर साले श्वशुरोंकी तो बातही क्या है , इसलिये हमारा क्या दोष है ? ॥ ४० ॥ तिसके पीछे श्रीकृष्णसे बोले कि, हे कृष्ण ! राज्य, पृथ्वी, धन, स्त्री, प्रतिष्ठा, तेज और वस्तुके हेतु श्रीमदान्ध अभिमानी राजा लड़ते हैं परन्तु हमको यह बात उचित नहीं ॥ ४१ ॥ फिर रुक्मिणीसे बोले कि, सब प्राणियोंमें दुष्टहृदय, अर्थात् सब बातका बुरा विचारनेवाला जो शिशुपाल उसका बुरा और अपने भाईका भला चाहती हो, यह बात तुमको

बंधुर्वधार्हदोषोऽपि न बंधोर्वधमर्हति ॥ त्याज्यः स्वेनैव दोषेण हतः किं हन्यते पुनः ॥ ३९ ॥ क्षत्रियाणामयं धर्मः प्रजापतिविनिर्मितः ॥ भ्राताऽपि भ्रातरं हन्याद्येन घोरतमस्ततः ॥ ४० ॥ राज्यस्य भूमेर्वित्तस्य स्त्रियो मानस्य तेजसः ॥ मानिनोऽन्यस्य वा हेतोः श्रीमदांधाः क्षिपंति हि ॥ ४१ ॥ तवेयं विषमा बुद्धिः सर्वभूतेषु दुर्हृदाम् ॥ यन्मन्यसे सदाऽभद्रं सुहृदां भद्रमज्ञवत् ॥ ४२ ॥ आत्ममोहो नृणामेष कल्पते देवमायया ॥ सुहृद्दुर्हृदुदासीन इति देहात्ममानिनाम् ॥४३॥ एक एव परो ह्यात्मा सर्वेषामपि देहिनाम् ॥ नानेव गृह्यते मूढैर्यथा ज्योतिर्यथा नभः ॥४४॥ देह आद्यंतवानेष द्रव्यप्राणगुणात्मकः ॥ आत्मन्यविद्यया क्लृप्तः संसारयति देहिनम् ॥ ४५ ॥

उचित नहीं, हे रुक्मिणी ! तुम्हारी विषम बुद्धि है, जैसी कि, अज्ञानी पुरुषोकी होती है इसलिये तुम्हारा भाई जो सब जीवोंका शत्रुरूप है, उसका तुम अज्ञानी पुरुषोंके समान भला चाहती हो, सो यह तुम्हारी बुद्धिकी भूल है, क्योंकि उसका भला चाहनेसे और सम्बंधियोंका बुरा होगा ॥४२॥ यह हमारा मित्र, यह शत्रु और यह समान है, इस प्रकार देहाभिमानी पुरुषोको मोह उत्पन्न हो जाताहै ॥४३॥ जैसे जलभरे घड़ेमें एकही सूर्यके अनेन प्रतिबिम्ब दीखते हैं, आकाश एकही है, परन्तु तो भी घट आदिमें बहुतसे दीखतेहैं उसी प्रकार सम्पूर्ण देहधारियोंमें एकही शुद्ध आत्मा है, उसीको अज्ञानी पुरुष अनेक रूपसे मानते हैं ॥ ४४ ॥ यह जो द्रव्य अर्थात् अधिभूत, प्राण, इन्द्रिय और अध्यात्मक गुण, अधिदेव

इतने स्वरूप आत्माके अविद्याने रचे हैं, वह देहधारियोंको संसारमें भटकाते हैं ॥ ४५ ॥ हे पतिव्रता रुक्मिणी ! मिथ्या देहसे आत्माका संयोग नहीं है, और इस देहसे वियोग भी नहीं है, यदि कोई कहे कि, देह मिथ्या कैसे ?-तो उसका उत्तर यह है कि, जैसे चक्षु इन्द्रिय और रूपका प्रकाशक सूर्य है, उसी प्रकार देहका प्रकाश आत्मासे होताहै ॥४६॥ जन्म मरणादि छः विकार देहके हैं, आत्माके कदाचित् नहीं, जैसे चन्द्रमाकी कला घटती बढती है, चन्द्रमा कभी नहीं घटता बढ़ता, क्योंकि वह तो पूर्णरूप है और जैसे अमावास्याके दिन चन्द्रमाकी कला घटनेसे चन्द्रमाका नाश मानते हैं, उसी प्रकार देहके नाश तिरोभावसे आत्माका नाश कहनेमें आता है ॥ ॥ ४७ ॥ जैसे स्वप्नावस्थामें पुरुष अपने आपको विषयके भोगनेके सुखको मिथ्याभोग करता है, उसी प्रकार अज्ञानी पुरुष संसारको प्राप्त होता है ॥४८॥ हे सुहासिनी ! इसलिये तुम अज्ञानसे उत्पन्नहुये

नात्मनोऽन्येन संयोगो वियोगश्चासतः सति ॥ तद्धेतुत्वात्तत्प्रसिद्धेर्दृग्रूपाभ्यां यथा रवेः ॥ ४६ ॥ जन्मादयस्तु देहस्य विक्रिया नात्मनः क्वचित् ॥ कलानामिव नैवेंदोर्मृतिर्ह्यस्य कुहूरिव ॥ ४७ ॥ यथा शयान आत्मानं विषयान्फलमेव च ॥ अनुभुंक्तेऽप्यसत्यर्थे तथाप्नोत्यबुधो भवम् ॥ ४८ ॥ तस्मादज्ञानजं शोकमात्मशोषविमोहनम् ॥ तत्त्वज्ञानेन निर्हृत्य स्वस्था भव शुचिस्मिते ॥ ४९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं भगवता तन्वी रामेण प्रतिबोधिता ॥ वैमनस्यं परित्यज्य मनो बुद्ध्या समादधे ॥ ५० ॥ प्राणावशेष उत्सृष्टो द्विड्भिर्हतबलप्रभः ॥ स्मरन्विरूपकरणं वितथात्ममनोरथः ॥ ५१ ॥ अहत्वा दुर्मतिं कृष्णमप्राप्य यवीयसीम् ॥ कुंडिनं न प्रवेक्ष्यामीत्युक्त्वा तत्रावसद्रुषा ॥ ५२ ॥ भगवान् भीष्मकसुतामेवं निर्जित्य भूमिपान् ॥ पुरमानीय विधिवदुपयेमे कुरूद्वह ॥ ५३ ॥

आत्माको शोष और मोह देनेवाले शोकका तत्त्वज्ञानसे त्यागन करो और स्वस्थ होओ ॥ ४९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित! इस प्रकार भगवान् बलदेवजीने जब समझाया, तब सुकुमारी श्रीरुक्मिणीजीने मनकी उदासी त्याग बुद्धिसे मनको सावधान किया ॥ ५० ॥ हे राजन् ! शत्रुसे छूटा, हतसैन्य, केवल प्राणही जिसके शेष रहेहैं, प्रभाव और मनोरथ हीन, मुण्डित शिर, दुष्टबुद्धि रुक्म विचार करनेलगा कि, मैं प्रतिज्ञा करके आया था कि, कृष्णको विना मारे और विना रुक्मिणीको लाये कुंडिनपुर नहीं आऊंगा, सो अब क्या करूं ? यह विचार वहाँही भोजकट पुर बसाकर रहनेलगा ॥५१॥५२॥ हे कौरवोंके आनन्द देनेवाले परीक्षित ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने इस प्रकार समस्त राजाओंको जीतकर राजा

भीष्मककी पुत्री रुक्मिणीको द्वारकापुरीमें लाकर विधिपूर्वक विवाह किया ॥ ५३ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! उस समय द्वारकापुरीमें घर घर बडा उत्सव होने लगा, क्योंकि यदुवंशियोंके पति श्रीकृष्णचन्द्रमें उनकी अनन्यभक्ति थी ॥५४॥ आनन्दमें मग्न, उज्वल उज्वल मणियोंके जडाऊ गहने पहरेहुये स्त्री पुरुष चित्र विचित्र वस्त्र धारणकिये कृष्ण रुक्मिणीके देनेके लिये सुन्दर सुन्दर वस्तु लानेलगे ॥५५॥ ऊँची ऊँची ध्वजा और चित्र विचित्र माला, वस्त्र रत्नोंकी बन्दनमालाओंसे और द्वार द्वारपर धानकी खीलें, अंकुर, फूल और जलके भरे कलश और अगर व धूप दीप इत्यादिकोंसे द्वारकापुरी अत्यन्त शोभायमान होनेलगी ॥५६॥ स्थान स्थानपर छिडकाव होरहाहै, दरवाजोंपर केले सुपारियोंके घने वृक्ष लग रहेहैं और जो सुहृद्

तदा महोत्सवो नृणां यदुपुर्यां गृहेगृहे ॥ अभूदनन्यभावानां कृष्णे यदुपतौ नृप ॥ ५४ ॥ नरा नार्यश्च मुदिताः प्रमृष्ट मणिकुण्डलाः ॥ पारिबर्हमुपाजह्रुर्वरयोश्चित्रवाससोः ॥५५॥ सा वृष्णिपुर्युत्तभितेंद्रकेतुभिर्विचित्रमाल्यांबररत्नतोरणैः ॥ बभौ प्रतिद्वार्युपक्लृप्तमंगलैरापूर्णकुंभाऽगुरुधूपदीपकैः ॥ ५६ ॥ सिक्तमार्गा मदच्युद्भिराहूतप्रेष्ठभूभुजाम् ॥ गजैर्द्वार्षु परामृष्टरंभापूगोपशोभिता ॥ ५७ ॥ कुरुसृंजयकैकेया विदर्भयदुकुंतयः ॥ मिथो मुमुदिरे तस्मिन्संभ्रमात्परिधावताम् ॥ ५८ ॥ रुक्मिण्या हरणं श्रुत्वा गीयमानं ततस्ततः ॥ राजानो राजकन्याश्च बभूवुर्भृशविस्मिताः ॥ ५९ ॥ द्वारकायामभूद्राजन्महामोदः पुरौकसाम् ॥ रुक्मिण्या रमयोपेतं दृष्ट्वा कृष्णं श्रियः पतिम् ॥ ६० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे रुक्मिण्युद्वाहोत्सवो नाम चतुष्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥

राजा बुलायेगयेहैं, उनके मद झरते हाथियोंसे ऊंचे उठाये सुपारी और केलोंके वृक्षोंसे बड़ी शोभा होरही है ॥ ५७ ॥ अत्यन्त प्रसन्नताके मारे द्वारकावासी दौड़े दौड़े फिरते हैं और उनके बीचमें कुरुदेश, सृंजय देश, केकयदेश और विदर्भ देशके राजा भी विवाहमें मिलकर आनन्द प्राप्त करने लगे ॥ ५८ ॥ हे राजन् ! इसी प्रकार जहाँ तहाँ रुक्मिणी हरके ले जानेके चरित्रको श्रवण कर राजा और राजाओंकी कन्या बडा आश्चर्य मानने लगीं ॥ ५९ ॥ हे राजा परीक्षित् ! द्वारकापुरीमें पुरवासियोंको लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रके लक्ष्मी सहित दर्शन कर बडा आनन्द प्राप्त हुआ ॥ ६० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां रुक्मिणीविवाहोत्सववर्णनं नाम चतुःपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥

दोहा—पचपनमें प्रद्युम्नको, भयो जन्म उत्साह। शंबरासुर हरले गयो, ताहि मारि किय व्याह ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित्! वासुदेवका अंश जो कामदेव सो प्रथम महादेवजीके क्रोधसे भस्म होगया था, वही अब फिर देह पानेके लिये वासुदेवके यहाँ आया ॥ १ ॥ और वही कामदेव श्रीकृष्णचन्द्रके वीर्यसे रुक्मिणीमें जन्म ले प्रद्युम्ननामसे विख्यात हुआ, जो कि अपने पिता श्रीकृष्णचन्द्रसे किसी प्रकार न्यून नहीं था ॥ २ ॥ हे राजन्! एक शंबरनाम दैत्य उसे अपना वैरी जान दशदिनके भीतर कुमार प्रद्युम्नको हरण कर समुद्रमें डाल अपने घरको चलागया * ॥ ३ ॥

**श्रीशुक उवाच ॥ कामस्तु वासुदेवांशो दग्धः प्राग्रुद्रमन्युना ॥ देहोपपत्तये भूयस्तमेव प्रत्यपद्यत ॥ १ ॥ स एव जातो वैदर्भ्यां कृष्णवीर्यसमुद्भवः ॥ प्रद्युम्न इति विख्यातः सर्वतोऽनवमः पितुः ॥२॥ तं शंबरः कामरूपी हृत्वा तोकमनिर्दशम् ॥ स विदित्वाऽऽत्मनः शत्रुं प्रास्योदन्वत्यगाद्गृहम् ॥ ३ ॥ तं निर्जगार बलवान्मीनः सोऽप्यपरैः सह ॥ वृतो जालेन महता गृहीतो मत्स्यजीविभिः ॥ ४ ॥ तं शंबराय कैवर्ता उपजह्रुरुपायनम् ॥ सूदा महानसं नीत्वाऽवद्यन्स्वधितिनाऽद्भुतम् ॥ ५ ॥ दृष्ट्वा तदुदरे बालं मायावत्यै न्यवेदयन् ॥ नारदोऽकथयत्सर्वं तस्याः शंकितचेतसः ॥ बालस्य तत्त्वमुत्पत्तिं मत्स्योदरनिवेशनम् ॥ ६ ॥**

एक बडा बलवान् मत्स्य इस बालकको निगलगया, उस मत्स्यको धीमरोंने बडा जाल डालकर और मछलियों सहित पकड़ा ॥ ४ ॥ उस बडे मत्स्यको लाकर धीमरोंने शंबरासुरको भेंट किया और शंबरासुरने रसोई बनानेवालोंको दिया उन्होंने रसोईमें लाकर छूरीसे इस अद्भुत मत्स्यका हृदय विदीर्ण किया ॥ ५ ॥ तो उस मत्स्यके पेटमे बालकको निहार उन्होंने मायावतीको देदिया तब मायावतीको अत्यन्त शंका हुई तब देवर्षि

* शंका—श्रीकृष्णचन्द्रकी वसाई हुई द्वारकापुरीमें कपट करके कोई प्राणी वहाँ नहींजासक्ता और कपटवेषधारी जो कोई द्वारकाके भीतर चलाभी जाय तो वह उसी समय भस्म होजाय है, क्योंकि क्षण क्षणमें द्वारकापुरीके चारों ओर सुदर्शनचक्र घूमता रहता है, वही द्वारकापुरीकी रात दिन रक्षा करता रहता है, ऐसी कठिन द्वारकापुरीमें शंबरनाम दैत्य कैसे चलागया। और भगवान्के पुत्रको कैसे हर लेगया यह महा आश्चर्यकी वात है।

उत्तर—जिस समय श्रीकृष्णचन्द्रने द्वारकापुरीको वसाया था उस समय यह आज्ञा दी थी कि हे सुदर्शनचक्र! तुम रात दिन द्वारकापुरीके चारों ओर घूमते रहना और रक्षा करते रहना, परन्तु ब्राह्मण वश चाहे तो उसको पुरीमें जानेके लिये मत रोकना और ब्राह्मण कपट रूप धारण करके आवे तो उसको भी मत रोकना इसप्रकारकी श्रीकृष्णकी आज्ञाको शम्बरासुर जानके ब्राह्मणका रूप बनाकर द्वारकापुरीमें चलागया और श्रीकृष्णके पुत्रको चुराकर ले आया ॥

नारदजीने आनकर उससे सब वृत्तान्त कहा कि,यह बालक तेरा स्वामी कामदेव है और श्रीकृष्णचन्द्रके वीर्यसे रुक्मिणीमें उत्पन्न हुआ है, इसप्रकार उत्पत्ति और शंबरासुर जैसे समुद्रमें डाल आया था वहाँ जिस प्रकार इसे मत्स्य निगलगया सो सब कह सुनाया ॥ ६ ॥"शिवजीने जब कामदेवको भस्म किया था, तब रतिके विलाप करनेपर उसे समझाकर कहाथा कि, तू शंबरासुरके यहाँ जाकर वास कर वहाँ तेरा पति तुझे रसोईंघरमें मिलेगा, तू उसे पाल लीजियो मछलीके उदरसे प्राप्त होगा, तबसे रति रूप छिपाये वहाँ रहती थी" वह जो कामदेवकी स्त्री थी, सो बड़ी पतिव्रता और उसका नाम रति था, अपने पति कामदेवका जो देह भस्म होगया था; सो उसके उत्पन्न होनेके लिये प्रतीक्षा कर रही थी ॥ ७ ॥ वह मायावती कामदेवकी

सा च कामस्य वै पत्नी रतिर्नाम यशस्विनी ॥ पत्युर्निर्दग्धदेहस्य देहोत्पत्तिं प्रतीक्षती ॥ ७ ॥ निरूपिता शंबरेण सा सूपौदनसाधने ॥ कामदेवं शिशुं बुद्ध्वा चक्रे स्नेहं तदाऽर्भके ॥ ८ ॥ नातिदीर्घेण कालेन स कार्ष्णी रूढयौवनः ॥ जनयामास नारीणां वीक्षंतीनां च विभ्रमम् ॥ ९ ॥ सा तं पतिं पद्मदलायतेक्षणं प्रलंबबाहुं नरलोकसुंदरम् ॥ सव्रीडहासोत्तभितभ्रुवेक्षती प्रीत्योपतस्थे रतिरंग सौरतैः ॥ १० ॥ तामाह भगवान्कार्ष्णिर्मातस्ते मतिरन्यथा ॥ मातृभावमतिक्रम्य वर्तसे कामिनी यथा ॥ ११ ॥ रतिरुवाच ॥ भवान्नारायणसुतः शंबरेणाहृतो गृहात् ॥ अहं तेऽधिकृता पत्नी रतिः कामो भवान्प्रभो ॥ १२ ॥

स्त्रीको शंबरासुरने मूँग भात करनेके लिये अपने पास रक्खा था, सो वह उस बालकको कामदेव जान उससे अत्यन्त स्नेह करनेलगी ॥८॥हे राजा परीक्षित् ! थोड़ेही दिनोंमें यौवन अवस्थाको प्राप्त होकर श्रीकृष्णचन्द्रका पुत्र प्रद्युम्न देखनेवाली स्त्रियोंको मोह उत्पन्न करनेलगा ॥ ९ ॥ कमलदलसे बड़े नेत्र, लम्बी भुजायें, मृत्युलोकमें सुन्दर ऐसे अपने पति प्रद्युम्नको लाजभरी मुसकान और उठी भ्रुकुटीसे देख प्रीति करके सुरतसम्बन्धी जो भाव हैं,उनसे वह रती सेवन करनेलगी ॥ १० ॥ तब श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र प्रद्युम्नजीने कहा कि हे माता ! जान पड़ता है कि, तुम्हारी मति और प्रकारकी होगई है, इसीलिये मातृभावको त्यागकर स्त्रीके समान आचरण करती हो ॥ ११ ॥ यह सुनकर रतिने कहा कि, तुम भगवान् वासुदे

वके पुत्र हो, शंवरासुर तुम्हें चुराकर ले आया है मैं तुम्हारी स्त्रीहूं रति मेरा नाम है, आप कामदेव हो ॥ १२ ॥ तुम जब दशदिनके भी नहीं थे, तब शंवरासुर समुद्रमें डाल आया था और वहाँ तुम्हें एक मत्स्य निगलगया, हे प्रभो ! यहाँ आप मत्स्यके पेटमेंसे आये हैं ॥ १३ ॥ तुम्हारा शत्रु शंवरासुर वडा मायावी है, सैकडों माया जानता है इसलिये असह्य और दुर्जय है उसको मोहनादि मायासे आप मारिये ॥ १४ ॥ क्योंकि तुम्हारे ढूंढनेके लिये स्नेहसे अति व्याकुल परम दीन तुम्हारी माता टिटिहरीके समान शोच कर रही है और विना वछडेके गौकी समान आतुर है॥१५॥ इस प्रकार मायावती स्त्रीने कह सब मायाओंको नाश करनेवाली महामाया महात्मा प्रद्युम्नजीको दी ॥ १६ ॥ तब प्रद्युम्नजीने शंवरासुरके पास

एष त्वाऽनिर्दशं सिंधावाक्षिपच्छंवरोऽसुरः ॥ मत्स्योऽग्रसीत्तदुदरादिह प्राप्तो भवान्प्रभो ॥ १३ ॥ तमिमं जहि दुर्धर्षं दुर्जयं शत्रुमात्मनः ॥ मायाशतविदं त्वं च मायाभिर्मोहनादिभिः ॥ १४ ॥ परिशोचति ते माता कुररीव गतप्रजा ॥ पुत्रस्नेहाकुला दीना विवत्सा गौरिवातुरा ॥ १५ ॥ प्रभाष्यैवं ददौ विद्यां प्रद्युम्नाय महात्मने ॥ मायावती महामायां सर्वमायाविनाशिनीम्॥१६॥स च शंवरमभ्येत्य संयुगाय समाह्वयत ॥ अविषह्यैस्तमाक्षेपैः क्षिपन्संजनयन्कलिम्॥१७॥ सोऽधिक्षिप्तो दुर्वचोभिः पदा हत इवोरगः॥ निश्चक्राम गदापाणिरमर्षात्ताम्रलोचनः ॥ १८ ॥ गदामाविध्य तरसा प्रद्युम्न य महात्मने ॥ प्रक्षिप्य व्यनदन्नादं वज्रनिष्पेषनिष्ठुरम् ॥ १९ ॥ तामापतंतीं भगवान्प्रद्युम्नो गदया गदाम् ॥ अपास्य शत्रवे क्रुद्धः प्राहिणोत्स्वगदां नृप ॥ २० ॥

आकर और उसका असह्य वचनोंसे तिरस्कार कर कलह उत्पन्न करके युद्ध करनेके लिये बुलाया ॥ १७ ॥ हे राजन् ! खोटे वचनोंसे तिरस्कार पाय शंवरासुर जिस प्रकार ठोकर लगनेसे सर्प फुंकार मारता है, उसी प्रकार अत्यन्त क्रोधित हो लाल लाल नेत्र किये और गदा हाथमें लेकर निकला ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त शंवरासुरने गदाको फिराय महात्मा प्रद्युम्नजीके ऊपर डालकर वज्रपातके समान कठोर शब्द किया ॥१९॥ हे परीक्षित् ! भगवान् प्रद्युम्नजीने अपने ऊपर आतीहुई उस गदाको चूर्णकर और महाक्रोधित हो एक गदा शंवरासुरको मारी ॥ २० ॥

तब शंबरासुर मयदैत्यकी बताई मायाका आश्रय ले आकाशमें जाकर श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र प्रद्युम्नजीके ऊपर पत्थरोंकी वर्षा करनेलगा ॥ २१ ॥ इसके उन पत्थरोंकी वर्षासे पीडित होकर कृष्ण कुमार प्रद्युम्नजीने सब मायाओंका नाश करनेवाली अपनी सत्त्वगुणी मायाको बुलाया ॥ २२ ॥ इसके उपरान्त शंबरासुरने गुह्यक, गंधर्व, पिशाच, सर्प और राक्षसोंकी सहस्रों माया छोड़ीं परन्तु कृष्णकुमार प्रद्युम्नजीने उसी समय सब मायाओंको नाश कर दिया ॥२३॥ हे राजा परीक्षित् ! महात्मा प्रद्युम्नजीने महातीक्ष्ण पैनी धारकी तलवार लेकर कुण्डल, किरीट और दाढी मूछों सहित शंबरासुरका मस्तक काट लिया ॥ २४ ॥ तब आकाशसे देवतालोगोने फूल वर्षाये और स्तुति करी और फिर आकाशमें विचरनेवाली स्त्रियोंने

**स च मायां समाश्रित्य दैतेयीं मयदर्शिताम् ॥ मुमुचेऽस्त्रमयं वर्षं कार्ष्णौ वैहायसोऽसुरः ॥ २१ ॥ बाध्यमानोऽस्त्रवर्षेण रौक्मिणेयो महारथः ॥ सत्त्वात्मिकां महाविद्यां सर्वमायोपमर्दिनीम् ॥ ततो गौह्यकगांधर्वपैशाचौरगराक्षसीः ॥ प्रायुंक्त शतशो दैत्यः कार्ष्णिर्व्यधमयत्स ताः ॥ २२ ॥ निशातमसिमुद्यम्य सकिरीटं सकुंडलम् ॥ शंबरस्य शिरः कायात्ताम्रश्मश्र्वंजसाऽहरत् ॥ २३ ॥ आकीर्यमाणो दिविजैः स्तुवद्भिः कुसुमोत्करैः ॥ भार्ययांबरचारिण्या पुरीं नीतो विहायसा ॥ २५ ॥ अंतःपुरवरं राजॅल्ललनाशतसंकुलम् ॥ विवेश पत्न्या गगनाद्विद्युतेव बलाहकः ॥ २६ ॥ तं दृष्ट्वा जलदश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ प्रलंबबाहुं ताम्राक्षं सुस्मितं रुचिराननम् ॥ २७ ॥ स्वलंकृतमुखांभोजं नीलवक्रालकालिभिः ॥ कृष्णं मत्वा स्त्रियो हीता निलिल्युस्तत्रतत्र ह ॥ २८ ॥ अवधार्य शनैरीषद्वैलक्षण्येन योषितः ॥ उपजग्मुः प्रमुदिताः सस्त्रीरत्नं सुविस्मिताः ॥ २९ ॥**

आकाशमार्गमें होकर महात्मा प्रद्युम्नजीको द्वारकापुरीमें पहुँचादिया ॥ २५ ॥ हे राजन् ! सहस्रों स्त्रियोंसे सुशोभित अंतःपुरमें आकाशसे उतरकर बिजली सहित जैसे मेघ आता है, उसी प्रकार आये ॥ २६ ॥ वर्षाकी घटाओंके समान श्यामवर्ण, रेशमी पीतवस्त्र धारण किये लम्बी भुजा अरुण नेत्र, सुन्दर मुसकान मनोहर मुख, नीली टेढ़ी अलकावलीसे शोभायमान मुखारविन्दवाले प्रद्युम्नजीको देखकर "श्रीकृष्ण आये" यह जान स्त्रियें लज्जित होकर जहाँ तहाँ छिपगईं ॥ २७ ॥ २८ ॥ और कुछ एक स्त्री कोई न्यूनाधिक बात देखकर "यह कृष्ण नहीं हैं" यह निश्चयकर

प्रसन्न हो आश्चर्य मान स्त्रियोंमें श्रेष्ठ रतिसहित कृष्णकुमार प्रद्युम्नजीके पास आई ॥ २९ ॥ इसके उपरान्त स्नेहसे जिसके स्तनोंसे दूध चुवे, नीले कटाक्ष और मनोहर वचनवाली, राजा भीष्मककी पुत्री रुक्मिणी अपने नष्ट हुये पुत्रको स्मरणकरके कहनेलगी ॥ ३० ॥ कि, मनुष्योंमें श्रेष्ठ कमलकी समान नेत्रवाला यह बालक किसका है? और किस स्त्रीने इसे गर्भमें धारण किया है? और इसे यह स्त्री कौनसी मिली है? ॥ ३१ ॥ मेरा भी पुत्र नष्ट होगया है और सूतिकागृहमेंसेही उसे कोई लेगया है, जो कदाचित् जीवित होगा तो इसीके समान बड़ा और ऐसाही उसका स्वरूप होगा ॥ ३२ ॥ परन्तु बड़ा आश्चर्य है कि (शार्ङ्ग) धनुषधारी श्रीकृष्णचन्द्रके समान रूप इसने पाया इसका स्वरूप और हाथ

अथ तत्रासितापांगी वैदर्भी वल्गुभाषिणी ॥ अस्मरत्स्वसुतं नष्टं स्नेहस्नुतपयोधरा ॥ ३० ॥ को न्वयं नरवैडूर्यः कस्य वा कमलेक्षणः ॥ धृतः कया वा जठरे केयं लब्धा त्वनेन वा ॥ ३१ ॥ मम चाप्यात्मजो नष्टो नीतो यः सूतिकागृहात् ॥ एतत्तुल्यवयोरूपो यदि जीवति कुत्रचित् ॥ ३२ ॥ कथं त्वनेन संप्राप्तं सारूप्यं शार्ङ्गधन्वनः ॥ आकृत्याऽवयवैर्गत्या स्वरहासावलोकनैः ॥ ३३ ॥ स एववा भवेन्नूनं यो मे गर्भे धृतोऽर्भकः ॥ अमुष्मिन्प्रीतिरधिका वामः स्फुरति मे भुजः ॥ ३४ ॥ एवं मीमांसमानायां वैदर्भ्यां देवकीसुतः ॥ देवक्याऽऽनकदुंदुभ्यामुत्तमश्लोक आगमत् ॥ ३५ ॥ विज्ञातार्थोऽपि भगवान्तूष्णीमासीज्जनार्दनः ॥ नारदोऽकथयत्सर्वं शंबराहरणादिकम् ॥ ३६ ॥

पाँवका चलाना, बोलना, हँसना चितवन इत्यादि भी सब श्रीकृष्णचन्द्रकेही समान हैं ॥ ३३ ॥ जान पड़ताहै कि, जो बालक मैंने गर्भमें धारण किया था, वह निश्चय यही है, क्योंकि प्रतिक्षण इसमें मेरी प्रीति बढ़तीही जाती है और मेरी बॉई भुजा भी फड़क रही है ॥ ३४ ॥ हे राजा परीक्षित्! विदर्भदेशके राजा भीष्मककी पुत्री रुक्मिणी बैठीहुई इस प्रकार चिन्ता कर रही थी कि, इतनेहीमें उत्तम यशवाले, भगवान् देवकीनन्दन श्रीकृष्णचन्द्र वसुदेव देवकीको संग लेकर वहाँ आये ॥ ३५ ॥ यद्यपि श्रीकृष्णचन्द्र यह स्वयं जानते थे कि, पत्नीसहित पुत्र आया है, परन्तु तो भी चुपचाप रहे, इतनेहीमें देवर्षि नारदजीने आनकर जिस प्रकार इनको शंबरासुर चुराकर लेगया और समुद्रमें डाल आया, वहाँ मछली निगलगई वह

सब वृत्तान्त सुनाया ॥ ३६ कृष्णके अंतःपुरमें वास करनेवाली स्त्रियें बहुत कालके पीछे जैसे मृतकशरीरमें प्राण आते हैं-उसी प्रकार प्रद्युम्नजीको आयाहुआ श्रवण कर बडा आश्चर्य मान उनकी बडाई करने लगीं ॥ ३७॥ हे परीक्षित! वसुदेव देवकी और कृष्ण बलदेव तथा रुक्मिणीजी और स्त्री पुरुष प्रद्युम्नजीसे मिलकर आनन्दमें मग्न होगये ॥ ३८ ॥ उस समय सब द्वारकावासी प्रद्युम्नको आयाहुआ सुन "अहो! बडा आश्चर्य है मृतककी तुल्य यह बालक आया है," इस प्रकार कहनेलगे ॥ ३९ ॥ अपने पिता श्रीकृष्णचन्द्रके समान स्वरूपवान्, प्रद्युम्नजी हमारे पुत्र हैं यह विचार एकान्तमें अत्यन्त प्रेमसे प्रद्युम्नजीकी माता रुक्मिणी आदि श्रीकृष्णकी रानी भ्रान्त हो प्रद्युम्नजीकी सेवा करने लगीं सो यह कुछ आश्चर्यकी

तच्छ्रुत्वा महदाश्चर्यं कृष्णांतःपुरयोषितः ॥ अभ्यनंदन्बहूनब्दान्नष्टं मृतमिवागतम् ॥ ३७ ॥ देवकी वसुदेवश्च कृष्णरामौ तथा स्त्रियः ॥ दंपती तौ परिष्वज्य रुक्मिणी च ययुर्मुदम् ॥ ३८॥ नष्टं प्रद्युम्नमायातमाकर्ण्य द्वारकौकसः ॥ अहो मृत इवायातो बालो दिष्ट्येति हाब्रुवन् ॥ ३९ ॥ यं वै मुहुः पितृसरूपनिजेशभावास्तन्मातरो यदभजन्रहरूढ भावाः ॥ चित्रं न तत्खलु रमास्पदबिंबबिंबे कामे स्मरेऽक्षिविषये किमुतान्यनार्यः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महा पुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे समुद्रक्षिप्तप्रद्युम्नप्रत्यागमनं नाम पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सत्राजितः स्वतनयां कृष्णाय कृतकिल्बिषः ॥ स्यमंतकेन मणिना स्वयमुद्यम्य दत्तवान् ॥ १ ॥

बात नहीं है, क्योंकि लक्ष्मीनिवास श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र कामदेवका स्मरण करतेही मन चलायमान होजाता है, फिर साक्षात् मूर्त्तिका दर्शन करतेही यदि स्त्रियें सेवा करैं, तो इसमें आश्चर्य ही क्या है? ॥ ४०॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां प्रद्युम्नोत्पत्तिनिरूपणं नाम पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥ दोहा–छप्पनमें हरिको वृथा, मणिको लगो कलंक। सत्राजितको मणि दई, लई सुता सुमयंक ॥ १ ॥ इसके उपरान्त श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित! अब सत्राजित्की कथा वर्णन करते हैं, आप सावधान होकर श्रवण कीजिये

कि, प्रथम अपराध करके सत्राजित्ने अपने पापकी निवृत्तिके लिये पीछे अपनी कन्याको स्यमंतकमणिके साथ श्रीकृष्णचन्द्रको देनेका उपाय किया था ॥ १ ॥ तब राजा परीक्षित् कहने लगे कि, हे योगीश्वर शुकदेवजी ! सत्राजित्ने श्रीकृष्णचन्द्रका क्या अपराध किया और स्यमंतकमणि उसने कहाँसे पाई ? और पीछे किसलिये अपनी कन्या श्रीकृष्णचन्द्रको दी, यह सब हमारे आगे विस्तारसहित वर्ण करो ॥ २ ॥ तब श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! सत्राजित् भगवान् सूर्यनारायणका परमभक्त और मित्र था, इसलिये प्रसन्न होकर सूर्यभगवान्ने सत्राजित्को स्यमंतकमणि दी ॥३॥ हे महाराज ! सत्राजित् उस मणिको कण्ठमें पहर सूर्यके समान प्रकाशमान् हो द्वारकापुरीमें आया उस समय उसके तेजसे

राजोवाच ॥ सत्राजितः किमकरोद्ब्रह्मन्कृष्णस्य किल्बिषम् ॥ स्यमंतकः कुतस्तस्य कस्माद्दत्ता सुता हरेः ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ आसीत्सत्राजितः सूर्यो भक्तस्य परमः सखा ॥ प्रीतस्तस्मै मणिं प्रादात्सूर्यस्तुष्टः स्यमंतकम् ॥ ३ ॥ स तं बिभ्रन्मणिं कंठे भ्राजमानो यथा रविः ॥ प्रविष्टो द्वारकां राजंस्तेजसा नोपलक्षितः ॥ ४ ॥ तं विलोक्य जना दूरात्तेजसा मुष्टदृष्टयः ॥ दीव्यतेऽक्षैर्भगवते शशंसुः सूर्यशंकिताः ॥ ५ ॥ नारायण नमस्तेऽस्तु शंखचक्रगदाधर ॥ दामोदरारविंदाक्ष गोविंद यदुनंदन ॥ ६ ॥ एष आयाति सविता त्वां दिदृक्षुर्जगत्पते ॥ मुष्णन्गभस्तिचक्रेण नृणां चक्षूंषि तिग्मगुः ॥ ७ ॥ नन्वन्विच्छंति ते मार्गं त्रिलोक्यां विबुधर्षभाः ॥ ज्ञात्वाऽद्य गूढं यदुषु द्रष्टुं त्वां यात्यजः प्रभो ॥ ८ ॥

यह भी ज्ञात नहीं होता था कि, यह सत्राजित् आरहा है ॥ ४ ॥ तेजकी चकचौंधीके कारण दृष्टि चौंध जानेसे मनुष्य सत्राजित्को दूरसे आताहुआ देखकर उग्रसेनकी सभामें चौपड़ खेलते श्रीकृष्णचन्द्रसे "यह सूर्यभगवान् आरहे हैं" इस प्रकार कहनेलगे ॥५॥ हे नारायण ! हे शंख, चक्र, गदा, पद्म धारण करनेवाले ! हे दामोदर ! हे कमलनेत्र ! हे गोविन्द ! हे यादवोंके आनन्ददायक ! आपको नमस्कार है ॥ ६ ॥ हे जगत्पति ! तुम्हारे दर्शन करनेके लिये सूर्य भगवान् अपनी तीक्ष्ण किरणोंके समूहसे मनुष्योंके नेत्रोंको चुरातेहुए चले आते हैं ॥ ७ ॥ हे प्रभो ! त्रिलोकीके देवताओंमें श्रेष्ठ देवताभी आपका मार्ग ढूँढते हैं और इसीलिये यादवोंमें छिपा जान आपके ढूँढनेको सूर्य भगवान् आरहे हैं ॥ ८ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि हे नृपोत्तम परीक्षित् ! कमलदलनेत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अज्ञानी पुरुषोंकी यह बात सुन हँसकर कहनेलगे कि, यह
सूर्यदेव नहीं हैं, मणि करके प्रकाशमान सत्राजित् आरहा है ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त सत्राजित्ने अपने घरमें मांगलिक कर्म करवाय और देवम
न्दिरमें ब्राह्मणोंसे पूजा कराय वहां उस मणिको स्थापित किया ❀ ॥ १० ॥ हे भारत ! वह मणि नित्यप्रति चार मनका भार आठ भार सुवर्ण उगलती
थी, उस मणिमें एक यह भी प्रभाव था कि, जहाँ वह मणि है, उस देशमें कभी दुर्भिक्ष न पड़े, अकालमृत्यु तथा अरिष्ट न हो, सर्प नहीं काटे,

श्रीशुक उवाच ॥ निशम्य बालवचनं प्रहस्यांबुजलोचनः ॥ प्राह नासौ रविर्देवः सत्राजिन्मणिना ज्वलन् ॥ ९ ॥ स
त्राजित्स्वगृहं श्रीमत्कृतकौतुकमंगलम् ॥ प्रविश्य देवसदने मणिं विप्रैर्न्यवेशयत् ॥ १० ॥ दिनेदिने स्वर्णभारान
ष्टौ स सृजति प्रभो ॥ दुर्भिक्षमार्यरिष्टानि सर्पाधिव्याधयोऽशुभाः ॥ न संति मायिनस्तत्र यत्रास्तेऽभ्यर्चितो मणिः ॥
॥ ११ ॥ स याचितो मणिं क्वापि यदुराजाय शौरिणा ॥ नैवार्थकामुकः प्रादाद्याच्ञाभंगमतर्कयन् ॥ १२ ॥ तमेक
दा मणिं कंठे प्रतिमुच्य महाप्रभम् ॥ प्रसेनो हयमारुह्य मृगयां व्यचरद्वने ॥ १३ ॥

मनुष्यके देहमें दुःख न हो अशुभ दृष्टि न आवै और मायावी पुरुष अर्थात् माया जाननेवाले भी उस देशमें वास नहीं करसक्ते हैं ॥ ११ ॥ एक
समय श्रीकृष्णचन्द्रने वह मणि राजा उग्रसेनके लिये सत्राजित्से माँगी परन्तु सत्राजित्ने लोभके वश होकर वह मणि श्रीकृष्णचन्द्रको नहीं दी,
और अपने मनमें "श्रीकृष्णचन्द्रको कैसे मना करूं" यह भी विचार न किया॥ १२ ॥ इसके उपरान्त कुछ समय व्यतीत होनेपर सत्राजित्का भाई

---

शंका–सत्राजित् यादव देवताके मंदिरमें ब्राह्मणोंसे मणिको क्यों स्थापन कराया ? देवमंदिरमें उस मणिको आपही आप क्यों स्थापन नहीं किया ?
उत्तर–सूर्यने सत्राजितको मणिदेके पीछेसे सत्राजित्से कहा कि, इस मणिको रात दिन धारण मत करना जो तुम्हारी अग्निहोत्र कोठरी है उसमें इस मणिको रखदेना, सत्राजित सूर्यका ऐसा वचन सुनके अपने
घरको आया और विचार किया कि, विना दूसरा स्नान किये देवमंदिरमें कैसे जाऊं ऐसा विचार करके जबतक स्नान करनेकी तैयारी की, तबतक ऋषिलोगोंसे मणिको रखायके आप स्नान करके तब अग्नि
होत्रकी कोठरीमें होम करनेके लिये गया इसलिये देवमंदिरमें ब्राह्मणों करके सत्राजित्ने मणिको स्थापन कराया ॥

प्रसेन उस महाप्रकाशवाली मणिको कण्ठमें पहर घोडेपर चढकर वनमें शिकार खेलनेको गया ॥१३॥ कि, इतनेहीमें एक सिंह घोडेसहित प्रसेनको मार मणि लेकर पर्वतकी कन्दरामें जानेलगा, उसी समय मणि लेनेकी इच्छासे जाम्बवान् ऋच्छने उसे मारडाला ॥ १४ ॥ और अपने बिलमें जाकर उस मणिको पुत्रका खिलौना किया, इधर सत्राजित् अपने भाई प्रसेनको शिकार खेलकर वनसे न आयाहुआ जान चिन्ता करने लगा ॥ १५॥ कि, मणि कण्ठमें धारण करके मेरा भाई वनमें शिकार खेलनेको गयाहै और उस मणिपर कृष्णका दाँत है इसलिये जान पडताहै कि, भाईको श्रीकृष्णने

प्रसेनं सहयं हत्वा मणिमाच्छिद्य केसरी ॥ गिरिं विशञ्जांबवता निहतो मणिमिच्छता ॥ १४ ॥ सोपि चक्रे कुमारस्य मणिं क्रीडनकं बिले ॥ अपश्यन्भ्रातरं भ्राता सत्राजित्पर्यतप्यत ॥ १५ ॥ प्रायः कृष्णेन निहतो मणिग्रीवो वनं गतः ॥ भ्राता ममेति तच्छ्रुत्वा कर्णेकर्णेऽजपञ्जनाः ॥ १६ ॥ भगवांस्तदुपश्रुत्य दुर्यशो लिप्तमात्मनि ॥ मार्ष्टुं प्रसेनपदवीमन्वपद्यत नागरैः ॥ १७ ॥ हतं प्रसेनमश्वं च वीक्ष्य केसरिणा वने ॥ तं चाद्रिपृष्ठे निहतमृक्षेण ददृशुर्जनाः ॥ १८ ॥ ऋक्षराजबिलं भीममंधेन तामसा वृतम् ॥ एको विवेश भगवानवस्थाप्य बहिः प्रजाः ॥ १९ ॥

मारडाला, इस बातको सत्रजित्ने अपनी स्त्रीसे कहा उसके मुखसे सुनकर मनुष्य गुप्त रीतिसे बातें करनेलगे ❋ ॥ १६ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र यह यशका नाश करनेवाला कलंक लगा सुन और बहुतसे द्वारकावासियोंको संग ले प्रसेनके ढूँढ़नेको चले ॥१७॥ हे राजन् ! वनमें सिंहसे मारे प्रसेन व घोडेको देख और आगे पर्वतके ऊपर ऋच्छसे मरेहुये सिंहको सब द्वारकावासी देखनेलगे ॥ १८ ॥ बडी अँधेरी भयानक ऋच्छराज जाम्बवा

❋ दृष्टान्त–सत्राजित्ने स्त्रीसे कहा कि घरकी बात किसी स्त्रीसे नहीं कहना ( दृष्टान्त ) एक वनियाँ था सो दिशाको गया, वहा उसने दोनों चोंटोंके बीचमें नीचे कौवेका पख पड़ा था देखकर यह बहम हुआ कि, यह हमारे पेटसे निकला है, सो घर आय अपनी घरवालीसे बोले कि, आज हमारे पेटसे कौवेका पख निकला, जाने क्या रोग हुआ, उसने टहलनियोंसे कही, टहलनियें औरके घर जाकर बोलीं कि, फलाने साहजीके पेटमेंसे पाच कौवे निकले ! यह हमने अपनी आंखोंसे देखा, उस स्त्रीने औरसे कहा कि, साहजीके पेटमेंसे पचास कौवे रोज निकले करेहैं उसने औरसे पाचासौ कहे कहाँतक कहैं, जब वह लाला वाहर निकले, तो लोग कहने लगे कि, जब यह लाला दिशाको जाते हैं तो इनके पेटमेंसे दो हजार कौवे निकलते हैं स्त्रीसे बात कहनेमें यह दोष है कि, निकली होठों चढगई कोठों ॥

न्‌के बिलपर सब प्रजाको बाहर खडा करके आप अकेलेही उसके भीतर गये ॥१९॥ तहाँ उस मणिसे बालकको खेलताहुआ देख मणि लेनेकी इच्छासे आप भी बालकके समीपही खडे होगये ॥२०॥ प्रथम कभी न देखनेके कारण मनुष्य श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर डरपोककी नाईं धाई पुकारनेलगी तब महाबलवान् जाम्बवान् धाईका पुकारना सुन क्रोधित हो सामने दौड़कर आया ॥ २१ ॥ क्रोधी जाम्बवान् श्रीकृष्णके प्रभावको न जान और उनको साधारण पुरुष जान, अपने स्वामी श्रीकृष्णचन्द्रसे युद्ध करनेलगा ॥ २२ ॥ परस्पर जीतनेकी इच्छासे, श्रीकृष्ण और जाम्बवान्‌का शस्त्र, पत्थर, वृक्ष और भुजाओंसे महाघोर संग्राम होनेलगा,जिसप्रकार मांसके लिये दो शिकारी पक्षी लडतेहैं ॥२३॥ वज्रपातके समान कठोर दृष्टिसे खेदरहित

तत्र दृष्ट्वा मणिं श्रेष्ठं बालक्रीडनकं कृतम् ॥ हर्तुं कृतमतिस्तस्मिन्नवतस्थेऽर्भकांतिके ॥ २० ॥ तमपूर्वनरं दृष्ट्वा धात्री चुक्रोश भीतवत् ॥ तच्छ्रुत्वाऽभ्यद्रवत्क्रुद्धो जांबवान्बलिनां वरः ॥ २१ ॥ स वै भगवता तेन युयुधे स्वामिनाऽऽत्मनः ॥ पुरुषं प्राकृतं मत्वा कुपितो नानुभाववित् ॥२२॥ द्वंद्वयुद्धं सुतुमुलमुभयोर्विजिगीषतोः ॥ आयुधाश्मद्रुमैर्दोर्भिः क्रव्यार्थे श्येनयोरिव ॥ २३ ॥ आसीत्तदष्टाविंशाहमितरेतरमुष्टिभिः ॥ वज्रनिष्पेषपरुषैरविश्रममहर्निशम् ॥ २४ ॥ कृष्णमुष्टिविनिष्पातनिष्पिष्टांगोरुबंधनः ॥ क्षीणसत्त्वः स्विन्नगात्रस्तमाहातीव विस्मितः॥२५॥जाने त्वां सर्वभूतानां प्राण ओजः सहो बलम् ॥ विष्णुं पुराणपुरुषं प्रभविष्णुमधीश्वरम् ॥ २६ ॥ त्वं हि विश्वसृजां स्रष्टा सृज्यानामपि यच्च सत् ॥ कालः कलयतामीशः पर आत्मा तथात्मनाम् ॥ २७ ॥

अट्ठाईस दिनरात परस्पर युद्धहुआ ॥२४॥ जब श्रीकृष्णके मुष्टिकके प्रहारसे उसके सब अंग शिथिल होगये, बल घटगया और पसीना आगया, तब जांबवान् महा आश्चर्य मानकर कहने लगा॥२५॥कि, समस्त प्राणियोंके प्राणमें जो बल है और सहोबल अर्थात्, इन्द्रिय, हृदय,देह इत्यादिकोंका बल आपही हो और विष्णुभगवान् पुराणपुरुष कृपालु सबके ईश्वर आपही हो ॥२६॥ विश्वके रचनेवाले ब्रह्मादिकके तुम निश्चय निमित्तकारण हो और उत्पत्तिके योग्य पदार्थके उपादानकारण हो और समस्त प्रेरणाव,लोके ईश्वर तुम कालरूप हो, तथा आत्मा जीवके उत्कृष्ट आत्मा हो ॥२७॥

विष्णु पुराण हो, इसीलिये मेरे इष्टदेव रघुनाथ हो, जिन रघुनाथजीके कुछेक क्रोधसे भ्रूके कटाक्षपातसे मगर और बडे बड़े ग्राह दुःखित होगये, तब समुद्रने मार्ग दिया और जिन श्रीरामचन्द्रजीने अपना यश प्रगट करनेके लिये पुल बाँधा, लंका जलाई, महातीक्ष्ण बाणोंसे राक्षसराज रावणके शिर काटकर पृथ्वीमें डाले, सो मुझे निश्चय विदित होता है, कि आप मेरे स्वामी श्रीरामचन्द्रजी हैं ॥२८॥ हे परीक्षित् ! जब इसप्रकार जाम्बवानको ज्ञान उत्पन्न हुआ, तब देवकीनन्दन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उससे कहने लगे ॥ २९ ॥ कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्र सुखके देनेवाले अपना हाथ परमकृपाकर अपने भक्तजाम्बवान्के ऊपर धर प्रेमगर्भित वाणीसे कहनेलगे ॥ ३० ॥ हे ऋच्छराज जाम्बवान् ! हम मणि लेनेके लिये यहाँ तेरे

यस्येषदुत्कलितरोषकटाक्षमोक्षैर्वर्त्मादिशत्क्षुभितनक्रतिमिंगिलोऽब्धिः ॥ सेतुः कृतः स्वयश उज्ज्वलिता च लंका रक्षश्शिरांसि भुवि पेतुरिषुक्षतानि ॥२८॥ इति विज्ञातविज्ञानमृक्षराजानमच्युतः ॥ व्याजहार महाराज भगवान्देवकीसुतः ॥ २९ ॥ अभिमृश्यारविंदाक्षः पाणिना शंकरेण तम् ॥ कृपया परया भक्तं प्रेमगंभीरया गिरा ॥ ३० ॥ मणिहेतोरिह प्राप्ता वयमृक्षपते बिलम् ॥ मिथ्याऽभिशापं प्रमृजन्नात्मनो मणिनाऽमुना ॥३१॥ इत्युक्तः स्वां दुहितरं कन्यां जांबवतीं मुदा॥अर्हणार्थं समणिना कृष्णायोपजहार ह ॥३२॥ अदृष्ट्वा निर्गमं शौरेः प्रविष्टस्य बिलं जनाः॥ प्रतीक्ष्य द्वादशाहानि दुःखिताः स्वपुरं ययुः ॥ ३३ ॥ निशम्य देवकीदेवी रुक्मिण्यानकदुंदुभिः ॥ सुहृदो ज्ञातयोऽशोचन्बिलात्कृष्णमनिर्गतम् ॥ ३४ ॥ सत्राजितं शपंतस्ते दुःखिता द्वारकौकसः ॥ उपतस्थुर्महामायां दुर्गां कृष्णोपलब्धये ॥ ३५ ॥

बिलमें आये हैं, क्योंकि हमें एक मिथ्या कलंक लगा है, उसे मणि लेजाकर दूर करेंगे ॥ ३१ ॥ यह वचन सुनतेही जाम्बवान्ने बड़े आनन्दपूर्वक मणिसहित अपनी कन्या जाम्बवती सेवा करनेके लिये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको दी ॥ ३२ ॥ हे राजन् ! जिन द्वारकावासियोंको श्रीकृष्णचन्द्र बिलके बाहर खड़ा कर गयेथे, उन्हें श्रीकृष्णका मार्ग देखते जब बारह दिन होगये, तब उन्होंने जाना कि, श्रीकृष्ण अब नहीं निकलेंगे इसलिये सब दुःखित होकर द्वारकापुरीको चलेगये ॥ ३३ ॥ बिलमेंसे श्रीकृष्णचन्द्र नहीं निकले, यह बात द्वारकावासियोंके मुखसे श्रवण कर देवकी, रुक्मिणी, वसुदेव और सुहृद्जन तथा जातिके मनुष्य सबही अत्यन्त चिन्ता करनेलगे ॥ ३४ ॥ और सब द्वारकावासी दुःखित

होकर सत्राजित्को दुर्वाक्य कहते श्रीकृष्णचन्द्रके मिलनेकेलिये महामाया दुर्गादेवीकी पूजा करनेलगे ॥३५॥ जब देवीकी पूजा करनेसे "श्रीकृष्णको देखोगे" इसप्रकार द्वारकावासियोंको देवीने आशीर्वाद दिया तब उसी समय सिद्धमनोरथ श्रीकृष्णचन्द्र द्वारकावासियोंको आनन्द देते स्त्री सहित आये ॥ ३६ ॥ हे राजन्! जिसप्रकार कोई मृतक पुरुष फिर लौट आवे, उसी प्रकार मणि पहरे स्त्रीको लिये श्रीकृष्णचन्द्रको आया हुआ देख समस्त द्वारकावासी परमआनंदित हुए ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त सभामें राजा उग्रसेनके पास सत्राजितको बुलाकर "जाम्बवान् ऋच्छ से मणि लाये हैं" यह कहकर वह मणि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सत्राजित्को दे दी ॥ ३८ ॥ सत्राजित् मणि ले अत्यन्त लज्जित हो और मुख नीचाकर पछताताहुआ घरको चलागया ॥ ३९ ॥ महाबलवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे विरोध हुआ जान व्याकुल हो, सत्राजित् अपने पूर्व अपराधको वारंवार

तेषां तु देव्युपस्थानात्प्रत्यादिष्टाशिषा स च ॥ प्रादुर्बभूव सिद्धार्थः सदारो हर्षयन्हरिः ॥ ३६ ॥ उपलभ्य हृषीकेशं मृतं पुनरिवागतम् ॥ सह पत्न्या मणिग्रीवं सर्वे जातमहोत्सवाः ॥ ३७ ॥ सत्राजितं समाहूय सभायां राजसन्निधौ ॥ प्राप्तिं चाख्याय भगवान्मणिं तस्मै न्यवेदयत् ॥३८॥ स चातिव्रीडितो रत्नं गृहीत्वाऽवाङ्मुखस्ततः ॥ अनुतप्यमानो भवनमगमत्स्वेन पाप्मना ॥ ३९ ॥ सोऽनुध्यायंस्तदेवाघं बलवद्विग्रहाकुलः ॥ कथं मृजाम्यात्मरजः प्रसीदेद्वाऽच्युतः कथम् ॥ ४० ॥ किं कृत्वा साधु मह्यं स्यान्न शपेद्वा जनो यथा ॥ अदीर्घदर्शनं क्षुद्रं मूढं द्रविणलोलुपम् ॥४१॥ दास्ये दुहितरं तस्मै स्त्रीरत्नं रत्नमेव च ॥ उपायोऽयं समीचीनस्तस्य शांतिर्न चान्यथा ॥ ४२ ॥

स्मरण करके यह पाप कैसे दूर हो ? और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कैसे प्रसन्न हों ? इस प्रकार चिन्ता करनेलगा ॥ ४० ॥ अब मैं क्या कर्म करूं कि, जिससे कल्याण हो ! क्योंकि, मैंने विना विचारे श्रीकृष्णचन्द्रको दोष लगाया है, मैं अत्यन्त कृपण मंदबुद्धि और द्रव्यका लोभी हूं इसलिये अब ऐसा उपाय करना चाहिये कि, जिससे मनुष्य मुझे बुरा न कहैं ॥ ४१॥ हे भरतवंशावतंस ! इसप्रकार सत्राजित्ने विचार करके यह निश्चय किया कि, श्रीकृष्णचन्द्रको मैं अपनी कन्या दूंगा और पीछेसे दहेजमें मणि भी देदूंगा यही अच्छा उपाय है, इसके अतिरिक्त और उपायसे मेरा अपराध दूर न होगा; इस प्रकार बुद्धिसे स्थिर करके सत्राजित्ने मंगलरूप अपनी कन्या और मणिको स्वयंही उपाय करके

श्रीकृष्णचन्द्रके अर्पण करी ॥ ४२॥४३॥ श्रीकृष्णचन्द्रने भी सुन्दर स्वभाव रूप उदारतादि गुणयुक्त सत्यभामाका पाणिग्रहण किया, जिसको पहले कृतवर्मादि कई यादव माँग चुके थे ॥ ४४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि. हे महाराज परीक्षित् ! तब श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सत्राजितसे कहा कि, यह मणि हमको नहीं चाहिये क्योंकि तुम सूर्यके भक्त हो, इसलिये यह मणि तुम्हारेही पास रहेगी और इससे जो सुवर्ण होगा सो हमारे यहाँ भिजवादेना कारण कि, तुम्हारे कोई पुत्र नहीं है इस कारण तुम्हारा जो धन है सो हमाराही है, यह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका गूढ़ अभिप्राय था॥४५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां स्यमंतकमणिहरणं नाम षट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥५६॥ दोहा–शतधन्वाके हतनको

एवं व्यवसितो बुद्ध्या सत्राजित्स्वसुतां शुभाम् ॥ मणिं च स्वयमुद्यम्य कृष्णायोपजहार ह ॥ ४३ ॥ तां सत्यभामां भगवानुपयेमे यथाविधि ॥ बहुभिर्याचितां शीलरूपौदार्यगुणान्विताम् ॥ ४४ ॥ भगवानाह न मणिं प्रतीच्छामो वयं नृप ॥ तवास्तां देवभक्तस्य वयं च फलभागिनः ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे जाम्बवती विवाहो नाम षट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ विज्ञातार्थोऽपि गोविंदो दग्धानाकर्ण्य पांडवान् ॥ कुंतीं च कुल्यकरणे सहरामो ययौ कुरून् ॥ १ ॥ भीष्मं कृपं सविदुरं गांधारीं द्रोणमेव च ॥ तुल्यदुःखौ च संगम्य हा कष्टमिति होचतुः ॥ २ ॥ लब्ध्वैतदंतरं राजञ्शतधन्वानमूचतुः ॥ अक्रूरकृतवर्माणौ मणिः कस्मान्न गृह्यते ॥ ३ ॥

जो कुछ लगो कलंक । मणि मँगाय अक्रूरसे, मेटो सतवन अंक ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ ! यद्यपि पांडवगण बिलमें होकर लाक्षाभवनसे बाहर निकल गये, यह बात आप भली प्रकार जानते थे, परन्तु तोभी पांडव और कुन्तीको जला हुआ सुन कुलोचित व्यवहार करनेके लिये बलरामजीको संग लेकर श्रीकृष्णचन्द्र कुरुदेशको गये ॥ १ ॥ भीष्म पितामह, विदुर सहित कृपाचार्य, गान्धारी द्रोणाचार्य इनसे श्रीकृष्णचन्द्र कहनेलगे कि, हाय ! पांडव जलगये और बडाही कष्ट उपस्थित हुआ ॥ २ ॥ हे राजन् कुछ दिनोंके पीछे अक्रूर और कृतवर्मा यह दोनों अवसर पाय शतधन्वासे कहनेलगे कि, इस समय सत्राजितसे मणि क्यो नहीं छीन लेता, क्योंकि जिस सत्राजितने अपनी कन्यारत्न हमको देनी स्वीकार

और कर फिर कृष्णको व्यादही, वह सत्राजित् अपने भाई प्रसेनके पीछे क्यों न जाय अर्थात् मरै क्यों नहीं ? ॥ ३ ॥ ४ ॥ इसप्रकार अक्रूर और
कृतवर्माके बहॅकानेसे बुद्धिहीन और क्षीणजीवन हो, पापी असाधु शतधन्वाने शयन करते हुए, सत्राजित्का शिर काटलिया ॥ ५ ॥ कसाई जिस
प्रकार पशुका वध करता है, ऐसेही सत्राजित्को जब शतधन्वा मारकर चलागया तब सत्राजित्की स्त्री अनाथके समान पुकार पुकार कर रोदन
करने लगी ॥ ६ ॥ इसके पीछे अपने पिता सत्राजित्को माराहुआ देख सत्यभामा " हाय पिता ! हाय पिता ! ! " कहकर अत्यन्त विलाप
करनेलगी ॥ ७ ॥ फिर मृतक पिताकी देहको तेलकी कोठरीमें रखकर सत्यभामा हस्तिनापुरको चलीगई, यद्यपि शतधन्वासे सत्राजितको

योऽस्मभ्यं संप्रतिश्रुत्य कन्यारत्नं विगर्ह्य नः ॥ कृष्णायादान्न सत्राजित्कस्माद्भ्रातरमन्वियात् ॥ ४ ॥ एवं भिन्नमतिस्ताभ्यां सत्राजितमसत्तमः ॥ शयानमवधील्लोभात्स पापः क्षीणजीवितः ॥ ५ ॥ स्त्रीणां विक्रोशमानानां क्रंदंतीनामनाथवत् ॥ हत्वा पशून्सौनिकवन्मणिमादाय जग्मिवान् ॥ ६ ॥ सत्यभामा च पितरं हतं वीक्ष्य शुचाऽर्पिता ॥ व्यलपत्ताततातेति हा हतास्मीति मुह्यती ॥ ७ ॥ तैलद्रोण्यां मृतं प्रास्य जगाम गजसाह्वयम् ॥ कृष्णाय विदितार्थाय तप्ताऽऽचख्यौ पितुर्वधम् ॥८॥ तदाकर्ण्येश्वरो राजन्ननुसृत्य नृलोकताम् ॥ अहो नः परमं कष्टमित्यास्राक्षौ विलेपतुः ॥ ९ ॥ आगत्य भगवांस्तस्मात्सभार्यः साग्रजः पुरम् ॥ शतधन्वानमारेभे हंतुं हर्तुं मणिं ततः ॥ १० ॥ सोऽपि कृष्णोद्यमं ज्ञात्वा भीतः प्राणपरीप्सया ॥ साहाय्ये कृतवर्माणमयाचत स चाब्रवीत् ॥ ११ ॥

मारा है यह बात अंतर्यामी श्रीकृष्णचन्द्रने प्रथमही जानली थी परन्तु तोभी सत्यभामा " मेरे पिताको शतधन्वाने मारा है " यह बात
दुःखित होकर कहने गई ॥ ८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी सत्राजित्का मरना
सुन और अपने मनुष्यावतारका कारण जान " हमको महाकष्ट उपस्थित हुआहै " इसप्रकार कह और आँखोंमें आँसू भरकर विलाप करने
लगे ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त सत्यभामा और अपने भाई बलदेवजीको साथ लेकर श्रीकृष्णचन्द्र हस्तिनापुरसे द्वारकापुरीमें आनकर शतधन्वाके
मारने और उससे मणि लेनेका उपाय करनेलगे ॥ १० ॥ यहाँ शतधन्वाने सुना कि, श्रीकृष्णचन्द्रने मेरे मारनेका उपाय किया तब वह

अत्यन्त भयभीत होकर प्राण बचानेके लिये कृतवर्मासे सहायके निमित्त कहा, तब कृतवर्माने उत्तर दिया ॥ ११ ॥ कि, भाई ! भगवान् श्रीकृष्ण और बलदेवजीका अपराध मैं कभी न करूंगा, क्योंकि उनका अपराध करके किसका कल्याण होगा ॥ १२ ॥ देखो इन्हीं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे द्वेष करके कंस लक्ष्मीसे भ्रष्ट होकर अपने भाइयों सहित मारागया और मगध देशके राजा जरासन्धने तेईस २ अक्षौहिणी सेना लेकर सत्रहवार युद्ध किया परन्तु युद्धमें हार अंतको विरथ होकर चलागया ॥ १३ ॥ जब कृतवर्मासे कोरा जवाब पाया तब यह निपट उदास हो, अक्रूरजीके पास जाकर कहने लगा तब अक्रूरजीने कहा कि, भाई ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका पराक्रम जान लेनेपर कौन पुरुष उनसे विरोध

**नाहमीश्वरयोः कुर्यां हेलनं रामकृष्णयोः ॥ कोनु क्षेमाय कल्पेत तयोर्वृजिनमाचरन् ॥ १२॥ कंसः सहानुगोऽपीतो यद्द्वेषात्त्याजितः श्रिया ॥ जरासंधः सप्तदश संयुगान्विरथो गतः ॥ १३ ॥ प्रत्याख्यातः स चाक्रूरं पार्ष्णिग्राहमयाचत ॥ सोऽप्याह को विरुध्येत विद्वानीश्वरयोर्बलम् ॥ १४ ॥ य इदं लीलया विश्वं सृजत्यवति हंति च ॥ चेष्टां विश्वसृजो यस्य न विदुर्मोहिताऽजया ॥ १५ ॥ यः सप्तहायनः शैलमुत्पाट्यैकेन पाणिना ॥ दधार लीलया बाल उच्छिलींध्रमिवार्भकः ॥ १६ ॥ नमस्तस्मै भगवते कृष्णायाद्भुतकर्मणे ॥ अनंतायादिभूताय कूटस्थायात्मने नमः ॥ १७ ॥ प्रत्याख्यातः स तेनापि शतधन्वा महामणिम् ॥ तस्मिन्न्यस्याश्वमारुह्य शतयोजनगं ययौ ॥ १८ ॥ गरुडध्वजमारुह्य रथं रामजनार्दनौ ॥ अन्वयातां महावेगैरश्वै राजन्गुरुद्रुहम् ॥ १९ ॥**

करेगा ? ॥१४॥ जो ईश्वर लीलापूर्वक इस विश्वकी उत्पत्ति, पालन और नाश करता है, उसकी मायासे मोहित होकर उसकी चेष्टाको ब्रह्मादिक भी नहीं जानते ॥१५॥ देखो ! सातवर्षकीही अवस्थामें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने गोवर्द्धन पर्वतको उखाडकर जिस प्रकार बालक छत्राकको उठाताहै उसी प्रकार उठालिया ॥१६॥ उन्हीं अद्भुतकर्मकारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके लिये नमस्कार है और जो सबके आदिकारण, निर्विकार सबके आत्मा हैं, उन्हें हम केवल नमस्कार करते हैं ॥१७॥ हे परीक्षित् ! इस प्रकार जब अक्रूरजीने भी सूखा उत्तर दिया, तब शतधन्वा अति घबराय मणि अक्रूरके पास रख, चारसौ कोस चलनेवाले घोडेपर चढकर भागगया ॥१८॥ हे राजन् ! जब इसप्रकार शतधन्वा भागा, तब रामकृष्ण गरुड़

ध्वजावाले रथमें बैठ शीघ्रगामी घोडोंसे श्वशुरके मारनेवाले शतधन्वाके पीछे दौडे ॥ १९ ॥ जब शतयोजनसे अधिक घोडेसे न चलागया और मिथिलापुरीके बागमें गिरपडा, तब शतधन्वा उस घोडेको छोड भयभीत हो पाँव प्यादे भागनेलगा और श्रीकृष्ण भी अत्यन्त क्रोधित होकर उसके पीछे दौडनेलगे ॥ २० ॥ इसके उपरान्त श्रीकृष्णचन्द्र शतधन्वाको पकड और अत्यन्त तीक्ष्णधारवाले चक्रसे उसका शिर काट वस्त्रोंमें मणि ढूँढनेलगे ॥ २१ ॥ जब शतधन्वाके वस्त्रोंमें मणि न निकली, तब श्रीकृष्णचन्द्रने बलदेवजीसे आनकर कहा कि, देखो भाई ! शतधन्वाको वृथाही मारा उसपर मणि न निकली ॥ २२ ॥ इसके पीछे बलदेवजी कहनेलगे कि, शतधन्वा और किसीके पास मणि धर आया है, इस कारण उस पुरुषको ढूँढनेके लिये तुम द्वारका जाओ ॥ २३ ॥ यद्यपि श्रीकृष्णचन्द्र सब बातको जानतेहैं परन्तु तोभी "मणिका मुझसे छिपाव किया है

मिथिलाया उपवने विसृज्य पतितं हयम् ॥ पद्भ्यामधावन्संत्रस्तः कृष्णोऽप्यन्वद्रवद्रुषा ॥ २० ॥ पदातेर्भगवांस्तस्य पदातिस्तिग्मनेमिना ॥ चक्रेण शिर उत्कृत्य वाससोर्व्यचिनोन्मणिम् ॥ २१ ॥ अलब्धमणिरागत्य कृष्ण आहाऽग्रजांतिकम् ॥ वृथा हतः शतधनुर्मणिस्तत्र न विद्यते ॥ २२ ॥ तत आह बलो नूनं स मणिः शतधन्वना ॥ कस्मिंश्चित्पुरुषे न्यस्तस्तमन्वेष पुरं व्रज ॥ २३ ॥ अहं विदेहमिच्छामि द्रष्टुं प्रियतमं मम ॥ इत्युक्त्वा मिथिलां राजन्विवेश यदुनंदनः ॥२४ ॥ तं दृष्ट्वा सहसोत्थाय मथिलः प्रीतमानसः ॥ अर्हयामास विधिवदर्हणीयं समर्हणैः ॥ उवास तस्यां कतिचिन्मिथिलायां समा विभुः ॥२५॥ मानितः प्रीतियुक्तेन जनकेन महात्मना ॥ ततोऽशिक्षद्गदां काले धार्तराष्ट्रः सुयोधनः ॥ २६ ॥

यह मनमें निश्चयकर बलदेवजी क्रोधकरके कहने लगे, तात्पर्य यह है कि, द्रव्य ऐसा निषिद्ध पदार्थ है, जिसके लिये कृष्ण बलदेवका भी मन बिगड़गया, फिर मनुष्योंकी तो बातही क्या है ? " कि, मेरा परमप्यारा विदेहदेशका राजा बहुलाश्व है, उसके देखनेको मेरा चित्त बहुत भटक रहा है,इसलिये मैं वहाँ जाऊंगा, इस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रसे कह यादवोंके आनंददायक महात्मा बलदेवजीने मिथिलापुरीमें प्रवेश किया ॥ २४ ॥ प्रसन्न मन मिथिलापुरीका राजा बलदेवजीको आयाहुआ देख शीघ्र उठ, पूजन करनेके योग्य बलदेवजीकी पूजन करनेकी सामग्रियोंसे पूजा करनेलगा, तब सामर्थ्यवान् बलदेवजी कितने एक वर्षतक वहाँ रहे ॥ २५ ॥ प्रीतियुक्त महात्मा जनकजीसे सत्कार पाय धृतराष्ट्रका पुत्र

दुर्योधन वहाँ आय महात्मा बलदेवजीसे गदा चलानेकी विद्या सीखनेलगा ॥ २६ ॥ इसके उपरान्त प्रियकार्य करनेवाले सामर्थ्यवान् भगवान् केशवमूर्तिने द्वारकापुरीमें आनकर शतधन्वाका नाश और मणिका न मिलना अपनी प्यारी भार्या सत्यभामासे कहा ॥ २७ ॥ इसके पीछे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपने सुहृदोंको संग लेकर मृतक सत्राजितके परलोकसाधनकी क्रिया कराने लगे ॥ २८ ॥ सत्राजित्से मणि छीन लेनेकी शिक्षा देनेवाले अक्रूर और कृतवर्मा शतधन्वाका मरना सुन श्रीकृष्णचन्द्रसे अत्यन्त भयभीत होकर भागगये ॥ २९ ॥ हे राजा परीक्षित् ! जब द्वारकापुरीसे अक्रूरजी चलेगये तब द्वारकावासीमनुष्योंके मनमें ताप और अरिष्ट बारम्बार होनेलगे ॥ ३० ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित् ! कितने

केशवो द्वारकामेत्य निधनं शतधन्वनः ॥ अप्राप्तिं च मणेः प्राह प्रियायाः प्रियकृद्विभुः ॥ २७ ॥ ततः स कारयामास क्रियां बंधोर्हतस्य वै ॥ साकं सुहृद्भिर्भगवान्यायाः स्युः सांपरायिकाः ॥ २८ अक्रूरः कृतवर्मा च श्रुत्वा शतधनोर्वधम् ॥ व्यूषतुर्भयवित्रस्तौ द्वारकायाः प्रयोजकौ ॥ २९ ॥अक्रूरे प्रोषितेऽरिष्टान्यासन्वै द्वारकौकसाम् ॥ शारीरा मानसास्तापा मुहुर्दैविकभौतिकाः ॥ ३० ॥ इत्यंगोपदिशंत्येके विस्मृत्य प्रागुदाहृतम् ॥ मुनिवासनिवासे किं घटेतारिष्टदर्शनम् ॥ ३१ ॥ देवेऽवर्षति काशीशः श्वफल्कायागताय वै ॥ स्वसुतां गांदिनीं प्रादात्ततोऽवर्षत्स्म काशिषु ॥ ३२ ॥ तत्सुतस्तत्प्रभावोऽसावक्रूरो यत्रयत्र ह ॥ देवोऽभिवर्षते तत्र नोपतापा न मारिकाः ॥ ३३ ॥

एक ऋषि जिन्होंने प्रथम श्रीकृष्णचन्द्रकी महिमा वर्णन की है, वह श्रीकृष्णके माहात्म्यको भूलकर ऐसा कहते हैं, क्योंकि मुनियोंके निवास श्रीकृष्णचन्द्रके विद्यमान रहते अरिष्ट किस प्रकार होसक्ते हैं ? ॥ ३१ ॥ इस प्रकार दूषित करके फिर और ऋषियोंका मत वर्णन करते हैं, कोई कोई ऋषि कहते हैं कि, एक समय जब इन्द्रने जल नहीं वर्षाया, तब काशीके राजाने अपनी कन्या गांदिनी पुरीमें आयेहुए श्वफल्कको दी, तब काशीके सम्पूर्ण देशोंमें खूब वर्षा हुई ॥ ३२ ॥ पिता श्वफल्कके समान प्रभावशाली अक्रूरजी जहाँ वास करते हैं,

उस देशमें खूब वर्षा होती है और महामारी इत्यादि किसी प्रकारका खेद प्राणियोंको नहीं होता है ❀ ॥ ३३ ॥ इस प्रकार वृद्ध पुरुषोंका वचन सुनकर, "केवल अक्रूरही यहाँसे गया है और मणिकोभी वही लेगया है" यह बात निश्चय करके अक्रूरको काशीसे बुलानेके लिये श्रीकृष्ण चन्द्रने कहा ॥ ३४ ॥ उसके पीछे आपही अक्रूरकी पूजा कर हे काका अक्रूर ! इस प्रकार सम्बोधन देकर प्यारी प्यारी बात कह सब

**इति वृद्धवचः श्रुत्वा नैतावदिह कारणम् ॥ इति मत्वा समानाय्य प्राहाक्रूरं जनार्दनः ॥ ३४ ॥ पूजयित्वाभिभाष्यैनं कथयित्वा प्रियाः कथाः ॥ विज्ञाताखिलचित्तज्ञः स्मयमान उवाच ह ॥ ३५ ॥ ननु दानपते न्यस्तस्त्वय्यास्ते शतधन्वना ॥ स्यमंतको मणिः श्रीमान्विदितः पूर्वमेव नः ॥ ३६ ॥ सत्राजितोऽनपत्यत्वाद्गृह्णीयुर्दुहितुः सुताः ॥ दायं निनीयाऽपः पिंडान्विमुच्यर्णं च शेषितम् ॥ ३७ ॥ तथापि दुर्धरस्त्वन्यैस्त्वय्यास्तां सुव्रते मणिः ॥ किं तु मामग्रजः सम्यङ् न प्रत्येति मणिं प्रति ॥ ३८ ॥**

विश्वके जाननेवाले श्रीकृष्णचन्द्र अक्रूरके मनकी बात जान मुसकराकर कहने लगे ॥ ३५ ॥ कि, हे दाननके पति अक्रूर ! हम निश्चय जानते हैं कि, स्यमंतकमणि शतधन्वा तुम्हारे पास रखगया है और वह तुम्हारे पास है ॥ ३६ ॥ सत्राजित्के कोई पुत्र नहीं है, इसलिये उसे पिंड जल दान और ऋण चुकाकर जो शेष धन रहेगा, उसे शास्त्रानुसार उसकी कन्याके पुत्र लेंगे ॥ ३७ ॥ हे अक्रूर ! यद्यपि तुम हमसे कहो मत, परन्तु

---

शंका–बडे बडे आश्चर्यकी बातें भागवतमें सुनी जाती हैं कि, जिस जिस गाँवमें अक्रूर वास करता है, उसी उसी गाँवमें इन्द्र जलकी वर्षा करता है फिर उस गाँवमें महामारीकी बीमारी नहीं होती, तब अक्रूर तो मथुरामें जन्में मथुरा छोडके दूसरे गाँवको नहीं गये, फिर मथुरा छोडके द्वारकामें वास किया दूसरे गाँवमें वास नहीं किया, फिर सातद्वीपमें तो अक्रूर नहीं है, तब सात द्वीपमें इन्द्र जलको वर्षा क्योंकरताहै ?

उत्तर–अक्रूरकी माता गान्दिनीने ब्रह्माका तप करके ब्रह्मासे यह वरदान लिया कि, जिस स्थानपर तू ( गान्दिनी ) वा तेरा पति, अथवा तेरा पुत्र निवास करेगा और अपने मनमें जब वर्षनेकी इच्छा करेगा उसी समय जिस स्थानपर चाहेगा वर्षा बहुत होगी और जब अपने मनमें अभिमान करके प्रजाकी बुराई विचारेगा, वर्षा होनेकी इच्छा नहीं करेगा उसी समय तुम्हारा प्राण छूट जायगा, इसलिये बुद्धिमान् अक्रूर रात दिन प्रजाको सुख देनेके लिये अपने मनमें रात दिन वर्षा होनेकी इच्छा करते थे ॥

तो भी हम जानते हैं कि, मणि तुम्हारे अतिरिक्त और किसीपर नहीं रह सक्ती, क्योंकि आप सुन्दर व्रत धारण करनेवाले हैं, तब अक्रूरजीने कहा कि, अच्छा मेरेही पास सही. तुम्हें क्या प्रयोजन है; यह सुनकर श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, बड़े भाई बलदेवजी इस मणिके पीछे मेरा विश्वास नहीं करते हैं ॥ ३८ ॥ हे बड़भागी अक्रूर ! तुम मणि दिखाकर शीघ्रही मेरे भाईको शान्त करो और मेरे पास मणि नहीं है यह मत कहो, यदि कदाचित् मणि तुम्हारे पास न होती तो सुवर्णकी वेदी बनाकर काशीमें जाकर अखण्ड यज्ञ काहेसे करते ? ॥ ३९ ॥ जब इस प्रकार साम भेदन कर समझाया, तब अक्रूरजीने सूर्यके समान तेजवाली, वस्त्रसे ढकीहुई वह मणि निकालकर श्रीकृष्णचन्द्रको देदी ॥ ४० ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने स्यमंतकमणि अक्रूरजीसे लेकर जातिके बन्धु बांधवोको दिखाय अपना मिथ्या कलंक दूरकर फिर वह मणि श्रीकृष्णचन्द्रने अक्रूरजीको समर्पण

**दर्शयस्व महाभाग बंधूनां शांतिमावह ॥ अव्युच्छिन्ना मखास्तेऽद्य वर्तंते रुक्मवेदयः ॥३९॥ एवं सामभिरालब्धः श्वफल्कतनयो मणिम् ॥ आदाय वाससा छन्नं ददौ सूर्यसमप्रभम् ॥ ४० ॥ स्यमंतकं दर्शयित्वा ज्ञातिभ्यो रज आत्मनः ॥ विमृज्य मणिना भूयस्तस्मै प्रत्यर्पयत्प्रभुः ॥ ४१ ॥ यस्त्वेतद्भगवत ईश्वरस्य विष्णोर्वीर्याढ्यं वृजिनहरं सुमंगलं च ॥ आख्यानं पठति शृणोत्यनुस्मरेद्वा दुष्कीर्तिं दुरितमपोह्य याति शांतिम् ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे स्यमंतकोपाख्यानं नाम सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा पांडवान्द्रष्टुं प्रतीतान्पुरुषोत्तमः ॥ इंद्रप्रस्थं गतः श्रीमान्युयुधानादिभिर्वृतः ॥ १ ॥**

करदी ॥ ४१ ॥ परमेश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीका कहाहुआ मनुष्योंके दुःखोंका हरनेवाला, सुन्दर मंगलरूप इस स्यमंतक मणिके प्रसंगको जो कोई पुरुष पढ़े वा श्रवण करै अथवा स्मरण करै वह कुत्सित पापोंके कलंकको दूर कर कल्याणको प्राप्त होताहै ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां स्यमंतकोपाख्याने सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥ दोहा—[illegible] भद्रा, लक्ष्मणा, मित्रविन्दका लिन्द । अट्ठावन अध्यायमें, वरीं सकल गोविन्द ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! [illegible] पाण्डव जलगये यह बात होने पर फिर द्रुपदराजाके यहाँ पीछे दिखाईदिये, इस प्रकार पाण्डवोंकी खबर पाय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सातयकी आदि यादवोंको संग ले

एक समय इन्द्रप्रस्थ गये ॥ १ ॥ सबके ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रको देखतेही, जिस प्रकार मृतकशरीरमें प्राण आनेसे इंद्रिय चैतन्य होजाती हैं, उसी प्रकार बलवान् पाण्डव उठ खड़ेहुये ॥ २ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रसे मिलकर पापरहित होनेके कारण वीर पाण्डव स्नेहभरी मुसकान सहित श्रीकृष्णचन्द्रका मुखारविन्द देखकर परमानन्दको प्राप्त हुये ॥ ३ ॥ प्रथम श्रीकृष्णचन्द्र बड़े युधिष्ठिर और भीमसेनके चरणोंमें नमस्कार करके फिर अपने समान अर्जुनसे मिले इसके उपरान्त छोटे नकुल और सहदेवने श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार किया ॥ ४ ॥ फिर इसके उपरान्त श्रेष्ठ आसनपर विराजमान श्रीकृष्णचन्द्रको नवविवाहिता, निन्दारहित, लज्जावती द्रौपदीने आनकर धीरे धीरे प्रणाम किया ॥ ५ ॥ ॥ उसी प्रकार सात्यकीको भी

दृष्ट्वा तमागतं पार्था मुकुंदमखिलेश्वरम् ॥ उत्तस्थुर्युगपद्वीराः प्राणं मुख्यमिवागतम् ॥ २ ॥ परिष्वज्याच्युतं वीरा अगसंगहतैनसः ॥ सानुरागस्मितं वक्त्रं वीक्ष्य तस्य मुदं ययुः ॥ ३ ॥ युधिष्ठिरस्य भीमस्य कृत्वा पादाभिवंदनम् ॥ फाल्गुनं परिरभ्याथ यमाभ्यां चाभिवंदितः ॥४॥ परमासन आसीनं कृष्णा कृष्णमनिंदिता ॥ नवोढा व्रीडिता किंचिच्छनैरेत्याभ्यवंदत ॥ ॥ ५ ॥ तथैव सात्यकिः पार्थैः पूजितश्चाभिवंदितः ॥ निषसादासनेऽन्ये च पूजिताः पर्युपासिताः ॥ ॥ ६ ॥ पृथां समागत्य कृताभिवादनस्तयातिहार्दार्द्रदृशाऽभिरंभितः ॥ आपृष्टवांस्तां कुशलं सहस्नुषां पितृष्वसारं परिपृष्टबांधवः ॥ ७ ॥ तमाह प्रेमवैक्लव्यरुद्धकंठाश्रुलोचना ॥ स्मरंती तान्बहून्क्लेशान्क्लेशापायात्मदर्शनम् ॥ ८ ॥ तदैव कुशलं नोऽभूत्सनाथास्ते कृता वयम् ॥ ज्ञातीन्नः स्मरता कृष्ण भ्राता मे प्रेषितस्त्वया ॥ ९ ॥

पांडवोंने आकर पूजन कर आसनपर बैठाला फिर और मनुष्योका भी आदर सन्मान किया ॥ ६ ॥ फिर श्रीकृष्णचन्द्रने कुन्तीके पास आकर प्रणाम किया तो कुन्तीने भी स्नेहभरीचितवनसे आलिंगन किया, फिर श्रीकृष्णचन्द्रने पिता व बहनकी कुशल कुन्तीसे पूछी और इसके उपरान्त कुन्ती श्रीकृष्णचन्द्रसे भाइयोकी कुशल पूछने लगी ॥ ७ ॥ प्रेमकी व्याकुलतासे गद्गद कण्ठ हो नेत्रोंमें आँसू भर कौरवोंके दिये कष्टकी सुधि करके कुन्ती भक्तोंके क्लेशोंका नाश करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रसे कहनेलगी ॥ ८ ॥ कि, हे कृष्ण ! जाति बन्धु हमको स्मरण करके जिस समय तुमने मेरे

भाई अक्रूरको खबर लेने भेजा, उस समय हमारी सब कुशल होगई और तुमने हमको सनाथ करदिया ॥ ९ ॥ यद्यपि सब विश्वके हितकारी आत्मा
तुम "यह अपना है, यह पराया है" इस भ्रमसे रहित हो परन्तु तो भी जो कोई तुम्हारा सर्वदा स्मरण करता है, तुम उसके हृदयमें स्थित होकर
समस्त क्लेशोंका नाश कर देतेहो ॥ १० ॥ राजा युधिष्ठिर कहनेलगे कि, हे ब्रह्मादिकोंके ईश्वर ! नहीं ज्ञात होता कि, मैंने क्या कल्याणकारी
कार्य किया है, क्योंकि योगेश्वरोंको जिनका दर्शन होना महाकठिन है, उनको हम सरीखे कुमतियोंको दर्शन हुआ ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले
कि, हे राजन् ! इस प्रकार राजा युधिष्ठिरके प्रार्थना करनेपर श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थ निवासियोंके नेत्रोंको आनन्द देते वर्षाकालतक वहीं विराजे॥

न तेऽस्ति स्वपरभ्रांतिर्विश्वस्य सुहृदात्मनः ॥ तथाऽपि स्मरतां शश्वत्क्लेशान्हंसि हृदि स्थितः ॥ १० ॥ युधिष्ठिर
उवाच ॥ किं न आचरितं श्रेयो न वेदाहमधीश्वरः ॥ योगेश्वराणां दुर्दर्शो यन्नो दृष्टः कुमेधसाम् ॥ ११ ॥ इति वै वार्षि
कान्मासान्राज्ञा सोऽभ्यर्थितः सुखम् ॥ जनयन्नयनानंदमिंद्रप्रस्थौकसां विभुः ॥ १२ ॥ एकदा रथमारुह्य विजयो
वानरध्वजम् ॥ गांडीवं धनुरादाय तूणौ चाक्षयसायकौ ॥ १३ ॥ साकं कृष्णेन संनद्धो विहर्तुं गहनं वनम् ॥ बहुव्याल
मृगाकीर्णं प्राविशत्परवीरहा ॥ १४ ॥ तत्राविध्यच्छरैर्व्याघ्रान्सूकरान्महिषान्रुरून् ॥ शरभान्गवयान्खड्गान्ह
रिणाञ्शशशल्लकान् ॥ १५ ॥ तान्निन्युः किंकरा राज्ञे मेध्यान्पर्वण्युपागते ॥ तृट्परीतः परिश्रांतो बीभत्सुर्य
मुनामगात् ॥ १६ ॥ तत्रोपस्पृश्य विशदं पीत्वा वारि महारथौ ॥ कृष्णौ ददृशतुः कन्यां चरंतीं चारुदर्शनाम् ॥ १७ ॥

॥ १२ ॥ एक समय महाबलवान् शत्रुओंका मारनेवाला अर्जुन कपिध्वजावाले रथमें चढ़कर, गांडीव धनुष और बाणोंसे भरा तरकसले, कवच
पहर बहुत सर्प और मृगवाले बड़े वनमें श्रीकृष्णचन्दके संग शिकार खेलनेको गया ॥ १३ ॥ १४ ॥ और उस वनमें पहुँचकर व्याघ्र,
सूकर, भैंसा, रुरु अर्थात् हरिण, शरभ, रोझ, गैंड़ा मृग और खरहा, इनको अपने तीक्ष्ण बाणोंसे छेदन करने लगा ॥ १५ ॥ हे राजन् !
पूर्णमासी पर्व जब आनकर प्राप्त हुये तब सेवकलोग पवित्र पशु राजा युधिष्ठिरके पास लाये और जब अर्जुनको प्यास लगी तो थका हुआ
यमुनाजीपर आया ॥ १६ ॥ महारथी अर्जुन और श्रीकृष्णचन्द्र यमुनाके निर्मल जलका आचमन कर और जल पीकर जब खड़े हुये, तब

इन्होंने एक सुन्दर कन्या बैठी देखी ॥१७॥ सुंदर जंघा, श्रेष्ठ दाँत, मनोहर मुख, ऐसी प्रमदा कन्याके पास श्रीकृष्णका भेजा अर्जुन आनकर पूँछने लगा ॥ १८ ॥ कि, हे सुश्रोणि ! तुम कौन हो ? और किसकी पुत्री हो, कहाँसे आई हो, और तुम्हारे मनमें क्या करनेकी इच्छा है ? सो सब वृत्तान्त कहो, मुझे निश्चय जान पड़ता है कि तुम्हारी पति करनेकी इच्छा है ॥ १९ ॥ इतना पूँछनेपर कलिन्दीने कहा कि, मैं सूर्यदेवकी पुत्री हूँ कालिन्दी मेरा नाम है और वरके देनेवाले विष्णुभगवान्‌को पति करनेकी इच्छासे तप कर रही हूँ ॥ २० ॥ हे वीर ! अत्यन्त स्वरूपवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अतिरिक्त और किसीको मैं नहीं वरूंगी, वह अनाथके आश्रय मुकुन्द भगवान् मेरे ऊपर प्रसन्न हों ॥ २१ ॥ मैं कालिन्दी नामसे विख्यात हूँ और

तामासाद्य वरारोहां सुद्विजां रुचिराननाम् ॥ पप्रच्छ प्रेषितः सख्या फाल्गुनः प्रमदोत्तमाम् ॥ १८ ॥ का त्वं कस्यासि सुश्रोणि कुतोऽसि किं चिकीर्षसि ॥ मन्ये त्वां पतिमिच्छंतीं सर्वं कथय शोभने ॥ १९ ॥ कालिंद्युवाच ॥ अहं देवस्य सवितुर्दुहिता पतिमिच्छती ॥ विष्णुं वरेण्यं वरदं तपः परममास्थिता ॥ २० ॥ नान्यं प्रतिं वृणे वीर तमृते श्रीनिकेतनम् ॥ तुष्यतां मे स भगवान्मुकुन्दोऽनाथसंश्रयः ॥ २१ ॥ कालिंदीति समाख्याता वसामि यमुनाजले ॥ निर्मिते भवने पित्रा यावदच्युतदर्शनम् ॥ २२ ॥ तथाऽवदद्गुडाकेशो वासुदेवाय सोऽपि ताम् ॥ रथमारोप्य तद्विद्वान्धर्मराजमुपागमत् ॥ २३ ॥ यदैव कृष्णः संदिष्टः पार्थानां परमाद्भुतम् ॥ कारयामास नगरं विचित्रं विश्वकर्मणा ॥ २४ ॥ भगवांस्तत्र निवसन्स्वानां प्रियचिकीर्षया ॥ अग्नये खांडवं दातुमर्जुनस्यास सारथिः ॥ २५ ॥

मेरे पिता सूर्यदेवने यमुनाजलमें स्थान बना दिया है, इसलिये जबतक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन न होगा, तबलों यहाँ वास करूंगी ॥२२॥ यह सुन अर्जुन श्रीकृष्णचन्द्रके पास [illegible] कालिन्दीके सब वचन कहे, कालिन्दी मेरे लिये तप करती है, यह बात जान श्रीकृष्णचन्द्र कालिन्दीको रथमें बैठाय धर्मराज [illegible] क पास आये ॥ २३ ॥ उस समय पाण्डवोंकी आज्ञासे श्रीकृष्णचन्द्रने देवताओंके कारीगर विश्वकर्मासे कहकर पाण्डवोंके लिये [illegible] अद्भुत नगर बनवाये ॥ २४ ॥ पाण्डवोंका भला चाहनेके लिये इन्द्रप्रस्थमें वास करनेवाले

श्रीकृष्णभगवान् अग्निको खांडववन चरानेके लिये अर्जुनके सारथी हुए ॥ २५ ॥ हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! तब उस अग्निने प्रसन्न होकर अर्जुनको धनुष, श्वेत घोड़े, तीरोंसे भरा तरकस और जो अस्त्रवालोंसे भी न कटे, ऐसा एक कवच दिया ॥ २६ ॥ और वहाँ इन्होंने अग्निसे मयनाम दैत्यको बचाया, इसलिये उसने प्रसन्न होकर पाण्डवोंको एक सभा दी, जिस सभामें जलमें थल और स्थलमें जल इस प्रकार देखकर दुर्योधनकी दृष्टिमें भ्रम हुआ ॥ २७ ॥ राजा युधिष्ठिरसे आज्ञा पाय और सुहृदोंमें बड़ाई पाय श्रीकृष्णचन्द्र सात्यकी यादवोंको संग लेकर फिर द्वारका

सोऽग्निस्तुष्टो धनुरदाद्धयाञ्श्वेतान्रथं नृप ॥ अर्जुनायाक्षयौ तूणौ वर्म चाभेद्यमस्त्रिभिः ॥ २६ ॥ मयश्च मोचितो वह्नेः सभां सख्य उपाहरत् ॥ यस्मिन्दुर्योधनस्यासीज्जलस्थलदृशि भ्रमः ॥ २७ ॥ स तेन समनुज्ञातः सुहृद्भिश्चानुमोदितः ॥ आययौ द्वारकां भूयः सात्यकिप्रमुखैर्वृतः ॥ २८ ॥ अथोपयेमे कालिंदीं सुपुण्यर्त्वृक्ष ऊर्जिते ॥ वितन्वन्परमानंदं स्वानां परममंगलम् ॥ २९ ॥ विंदानुविंदावावंत्यौ दुर्योधनवशानुगौ ॥ स्वयंवरे स्वभगिनीं कृष्णे सक्तां न्यषेधताम् ॥ ३० ॥ राजाधिदेव्यास्तनयां मित्रविंदां पितृष्वसुः ॥ प्रसह्य हृतवान्कृष्णो राजन्राज्ञां प्रपश्यताम् ॥ ॥ ३१ ॥ नग्नजिन्नाम कौसल्य आसीद्राजातिधार्मिकः ॥ तस्य सत्याऽभवत्कन्या देवी नाग्नजिती नृप ॥ ३२ ॥

पुरीमें आये ॥ २८ ॥ इसके उपरान्त सुन्दर पवित्र ऋतु नक्षत्रमें कालिन्दीका पाणिग्रहण किया और फिर अनेक प्रकारसे परमरूप श्रीकृष्णचन्द्र अपने यादवोंको सुख देनेलगे ॥ २९ ॥ उज्जैनपुरीके रहनेवाले राजा विन्द और अनुविन्दकी बहनने श्रीकृष्णचन्द्रको स्वयंवरमें वरनेकी इच्छा की परन्तु उन दोनों भाइयोंने मने किया, क्योंकि वह दुर्योधनके आधीन थे ॥ ३० ॥ हे राजन् वासुदेवकी बहन राजाधिदेवीकी पुत्री मित्रविन्दाको श्रीकृष्णचन्द्र सब राजाओंके देखते बलपूर्वक हरण करके लेगये ❀ ॥ ३१ ॥ हे राजा परीक्षित् ! अयोध्या पुरीका पालन करनेवाला बडा धर्मात्मा

* शंका–धर्मशास्त्रमें लिखा है कि फूफीकी लडकी बहिन होती है फिर श्रीकृष्णने फूफीकी लडकीके साथ विवाह क्यों किया ?

उत्तर–पूर्व जन्ममें वसुदेवजी तप करते थे, तब वसुदेवजीकी जो दासी थीं सो सब वसुदेवजीकी सेवामें लग रही थीं जब भगवान्ने वसुदेवको वरदान दिया कि, तुम्हारे पुत्र होगा, तब लक्ष्मीजी भी वसुदेवजीने दासियोंको वरदान दिया कि, हे दासियो ! तुम्हारी सबकी हम बहुतसी कन्या होवेंगी, इस प्रकार भगवान् और लक्ष्मीके वचनसे प्रथमकी जो, वासुदेवजीकी दासी थीं सो सब इस जन्ममें वसुदेवजीकी

राजा नग्नजित् नामसे विख्यात था, उस राजाके प्रकाशमान सत्या नामकी एक कन्या उत्पन्न हुई कि, जिसका उपनाम नाग्नजिती भी प्रसिद्ध था ॥ ३२ ॥ राजाने यह प्रतिज्ञा करी कि, जो वीरपुरुषकी गंध भी न सहसकें ऐसे दुष्ट, तीखे सींगोंवाले, अति दुर्धर्ष सात बैलोंको जीते वह मेरी पुत्रीसे विवाह करेगा, अनेक राजा मार खाकर फिर गये परन्तु कोई भी जीतनेको समर्थ न हुआ ॥ ३३ ॥ यहाँ यादवपति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सुना कि, जो बैलोंको जीते, उससे कन्या विवाह करे, यह बात सुनकर बड़ी भारी सेनाको संग लेकर अयोध्यापुरीमें आये ॥ ३४ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! राजा नग्नजितने देखा कि, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आये हैं, इसलिये अत्यन्त प्रसन्न हो उठकर "भले आये महाराज" इस प्रकार प्रशंसा करके सुन्दर

न तां शेकुर्नृपा वोढुमजित्वा सप्त गोवृषान् ॥ तीक्ष्णशृंगान्सुदुर्धर्षान्वीरगंधासहान्खलान् ॥ ३३ ॥ तां श्रुत्वा वृषजिल्लभ्यां भगवान्सात्त्वतां पतिः ॥ जगाम कौसल्यपुरं सैन्येन महता वृतः ॥ ३४ ॥ स कोसलपतिः प्रीतः प्रत्युत्थानासनादिभिः ॥ अर्हणेनापि गुरुणापूजयत्प्रतिनंदितः ॥ ३५ ॥ वरं विलोक्याभिमतं समागतं नरेंद्रकन्या चकमे रमापतिम् ॥ भूयादयं मे पतिराशिषोऽमलाः करोतु सत्या यदि मे धृतो व्रतैः ॥ ३६ ॥ यत्पादपंकजरजः शिरसा बिभर्ति श्रीरब्जजः सगिरिशः सह लोकपालैः ॥ लीलातनूः स्वकृतसेतुपरीप्सयेशः काले दधत्स भगवान्मम केन तुष्येत् ॥ ३७ ॥

आसन बिछाय चरण धोकर पूजाकी सामग्रियोंसे उनका पूजन करनेलगा ॥ ३५ ॥ राजा नग्नजित्की कन्या लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचंद्रको आया हुआ देख और अपने योग्य वर जान, इनकी इच्छा करके कहनेलगी कि, जो मैंने श्रद्धासहित व्रत किये हैं, तो कमलनयन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मेरे पति हों और मेरा मनोरथ सत्य हो ॥ ३६ ॥ जिन भगवान्के चरणकमलकी रजको लक्ष्मी और कमलयोनि ब्रह्मा वा महादेव और लोकपाल संपूर्ण शिरपर धारण करते हैं और जो अपनी बँधीहुई मर्यादा पालनेकी इच्छासे समयानुसार लीलापूर्वक नृसिंहादि अवतार धारण करते हैं, वह

—बहिनें हुईं, उन वसुदेवकी बहिनकी पुत्री लक्ष्मी हुई, अपने वचनके प्रमाणसे, लक्ष्मीरूप जो वसुदेवकी बहिनकी लड़की उनका भगवान् विना दूसरा पुरुष कैसे विवाह करेगा ? इसलिये भगवान्ने जाना कि, हमारी बहिन है इनको हम विवाह लेवेंगे तो बड़ा पाप होगा ऐसा जानते थे तो भी विवाह किया ।

भगवान् मेरे ऊपर प्रसन्न हों ॥ ३७ ॥ इसके उपरान्त भलीभाँति विधिपूर्वक पूजा करके राजा नग्नजित् कहनेलगे कि, हे नारायण ! हे जगत्पते ! हे आनन्दसे पूर्ण ! आपकी मैं तुच्छ क्या पूजा करूं ? ॥ ३८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षि त् ासनपर विराजमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने मुसकातेहुए मेघके समान गंभीर वाणीसे राजा नग्नजितके प्रति कहा ॥ ३९ ॥ हे राजन् नग्नजित् ! विद्वान् पुरुष कहते हैं कि, मांगना अत्यन्त बुरा है, तोभी स्नेहके वश होकर मैं आपकी कन्या मागता हूं; कुछ मूल्यके देनेवाले हम नहीं है ॥ ४० ॥ राजा नग्नजितने कहा कि, हे नाथ ! सब गुण जिनमें विद्यमान और लक्ष्मी सदा जिनके अंगमें वास करै ऐसे सर्वगुणालंकृत तुमसे अधिक संसारमें कौन वर है, जिसको

अर्चितं पुनरित्याह नारायण जगत्पते ॥ आत्मानंदेन पूर्णस्य करवाणि किमल्पकः ॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तमाह भगवान्हृष्टः कृतासनपरिग्रहः ॥ मेघगंभीरया वाचा सस्मितं कुरुनंदन ॥ ३९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ नरेंद्र याञ्चा कविभिर्विगर्हिता राजन्यबंधोर्निजधर्मवर्तिनः ॥ तथापि याचे तव सौहृदेच्छया कन्यां त्वदीयां न हि शुल्कदा वयम् ॥४०॥ राजोवाच ॥ कोऽन्यस्तेऽभ्यधिको नाथ कन्यावर इहेप्सितः ॥ गुणैकधाम्नो यस्यांगे श्रीर्वसत्यनपायिनी ॥ ४१ ॥ किं त्वस्माभिः कृतः पूर्वं समयः सात्त्वतर्षभ ॥ पुंसां वीर्यपरीक्षार्थं कन्यावरपरीप्सया ॥ ४२ ॥ सप्तैते गोवृषा वीर दुर्दान्ता दुरवग्रहाः ॥ एतैर्भग्नाः सुबहवो भिन्नगात्रा नृपात्मजाः॥४३॥यदीमे निगृहीताः स्युस्त्वयैव यदुनंदन ॥ वरो भवानभिमतो दुहितुर्मे श्रियः पते॥४४॥ एवं समयमाकर्ण्य बद्धा परिकरं प्रभुः ॥ आत्मानं सप्तधा कृत्वा न्यगृह्णाल्लीलयैव तान् ॥४५॥

मैं अपनी कन्या दूंगा ? ॥ ४१ ॥ हे यादवोंमें श्रेष्ठ ! पुरुषोंमें पराक्रमकी परीक्षा लेनेके कारण और कन्याके वरकी परीक्षाके लिये हमने प्रथम एक प्रतिज्ञा करी है ॥ ४२ ॥ हे वीर कृष्ण ! इन शिक्षा रहित और पकड़नेमें न आवैं, ऐसे बैलोंको जो जीते, वह कन्याको वरै, यह बात सुन बहुतसे राजपुत्र यहाँ आये परन्तु इनसे अपना शरीर जर्जरितही कराकर चलेगये ॥ ४३ ॥ हे यदुनन्दन ! हे लक्ष्मीपति ! जो तुम इन बैलोंको जीतलो, तो निश्चय मेरी कन्याका विवाह करो ॥ ४४ ॥ सामर्थ्यवान् श्रीकृष्णचन्द्र इस प्रकार राजा नग्नजित्का वचन

सुनकर फेंट बाँध अपने सात रूप धारणकर लीलापूर्वकही बैलोंको पकडनेलगे ॥ ४५ ॥ गर्व और शक्ति नाश करके उन बैलोंको शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र रस्सियोंसे बाँधकर, जैसे बालक काष्ठके बैलको खैंचता है, ऐसेही खैंचने लगे ॥ ४६ ॥ इसके उपरान्त अत्यन्त आश्चर्यमान राजा नग्नजित् प्रसन्न होकर श्रीकृष्णचन्द्रको अपनी कन्या देनेका उद्योग करनेलगा और सामर्थ्यवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने समान कन्याका विधिपूर्वक पाणिग्रहण किया ॥ ४७ ॥ राजा नग्नजित्की रानी अपनी कन्याके प्रियपति श्रीकृष्णचन्द्रको वर पाकर परमआनन्दित हुई और बड़ा उत्सव हुआ ॥ ४८ ॥ शंख, भेरी, नगारे बजने लगे, गीतोंका शब्द सुनाई दिया, ब्राह्मणोंने अनेक आशीर्वाद दिये और सुन्दर वस्त्र मालाओंसे

बद्धा तान्दामभिः शौरिर्हतदर्पान्हतौजसः ॥ व्यकर्षल्लीलया बद्धान्बालो दारुमयान्यथा ॥ ४६ ॥ ततः प्रीतः सुतां राजा ददौ कृष्णाय विस्मितः ॥ तां प्रत्यगृह्णाद्भगवान्विधिवत्सदृशीं प्रभुः ॥ ४७ ॥ राजपत्न्यश्च दुहितुः कृष्णं लब्ध्वा प्रियं पतिम् ॥ लेभिरे परमानदं जातश्च परमोत्सवः ॥ ४८ ॥ शङ्खभेर्यानकाः नेदुर्गीतवाद्यद्विजाशिषः ॥ नरा नार्यः प्रमुदिताः सुवासस्स्रगलंकृताः ॥ ४९ ॥ दशधेनुसहस्राणि पारिबर्हमदाद्विभुः ॥ युवतीनां त्रिसाहस्रं निष्कग्रीवसुवाससाम् ॥ ५० ॥ नवनागसहस्राणि नागाच्छतगुणान्रथान् ॥ रथाच्छतगुणानश्वानश्वाच्छतगुणान्नरान् ॥ ॥ ५१ ॥ दंपती रथमारोप्य महत्या सेनया वृतौ ॥ स्नेहप्रक्लिन्नहृदयो यापयामास कोसलः ॥ ५२ ॥ श्रुत्वैतद्रुरुधुर्भूपा नयंतं पथि कन्यकाम् ॥ भग्नवीर्याः सुदुर्मर्षा यदुभिर्गोवृषैः पुरा ॥ ५३ ॥

शोभायमान सब नर नारी प्रसन्न होगये ॥ ४९ ॥ सामर्थ्यवान् राजा नग्नजित्ने यौतुकमें दशहजार गौवें दीं और धुकधुकी कंठमें पहरे सुन्दर वस्त्राभूषणोंसे शोभायमान तीनहजार दासियें दीं ॥ ५० ॥ नौहजार हाथी और हाथियोंसे सौगुणे अर्थात् नौलाख रथ, रथोंसे सौगुणे अर्थात् नौ करोड घोड़े दिये और घोडोंसे सौगुण अर्थात् एक अर्ब मनुष्य दिये ॥ ५१ ॥ स्नेहसे व्याप्त हृदय कौशलदेशका राजा नग्नजित् अपनी कन्या सहित श्रीकृष्णको रथमें बैठाल और बहुतसी सेना संग लेकर पहुँचाने चला ॥ ५२ ॥ जिनका पुरुषार्थ प्रथम यादव और बैलोंसे भंग होगया

था वह राजा यह बात सुनकर न सहसके और कन्याको लेजातेहुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मार्गमें रोकलिया ॥ ५३ ॥ श्रीकृष्णके प्यार करने वाले गांडीव धनुषधारी अर्जुनने बाण चलाकर समस्त राजाओंको क्षणभरमें सिंह जैसे वनके छोटे छोटे जीव व मृगोंको भगादेता है उसी प्रकार भगादिया ॥ ५४ ॥ इसप्रकार यादवोंमें श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र दहेज लेकर द्वारकापुरीमें आय सत्यारानीसे रमण करनेलगे ॥ ५५ ॥ वसुदेवकी बहन श्रुतिकीर्तिकी पुत्री केकयदेशोत्पन्न भद्राको संतर्दनादि भाइयोंके देनेपर श्रीकृष्णचन्द्रने व्याहा ॥ ५६ ॥ सुन्दर लक्षणवाली मद्रदेशके राजाकी कन्या लक्ष्मणाको गरुड जैसे अमृत लाते हैं, उसी प्रकार अकेले श्रीकृष्णचन्द्र हरकर ले आये ॥ ५७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा

तानस्यतः शरव्रातान्बंधुप्रियकृदर्जुनः ॥ गांडीवी कालयामास सिंहः क्षुद्रमृगानिव ॥५४॥ पारिबर्हमुपागृह्य द्वारकामेत्य सत्यया ॥ रेमे यदूनामृषभो भगवान्देवकीसुतः ॥ ५५ ॥ श्रुतकीर्तेः सुतां भद्रामुपयेमे पितृष्वसुः ॥ कैकेयीं भ्रातृभिर्दत्तां कृष्णः संतर्दनादिभिः ॥ ५६ ॥ सुतां च मद्राधिपतेर्लक्ष्मणां लक्षणैर्युताम् ॥ स्वयंवरे जहारैकः ससुपर्णः सुधामिव ॥ ५७ ॥ अन्याश्चैवंविधा भार्याः कृष्णस्यासन्सहस्रशः ॥ भौमं हत्वा तन्निरोधादाहृताश्चारुदर्शनाः ॥ ५८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्धे अष्टमहिष्युद्वाहो नामाष्टपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥ राजोवाच ॥ यथा हतो भगवता भौमो येन च ताः स्त्रियः ॥निरुद्धा एतदाचक्ष्व विक्रमं शार्ङ्गधन्वनः ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इंद्रेण हृतच्छत्रेण हृतकुण्डलबंधुना ॥ हृतामराद्रिस्थानेन ज्ञापितो भौमचेष्टितम् ॥ २ ॥

परीक्षित् । श्रीकृष्णकी भौमासुरके बन्दीखानेसे छुडाईहुई सुन्दर स्वरूपवान् हजारों स्त्री और भी थीं॥५८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामष्टमहिष्युद्वा हो नामाष्टपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥५८॥ दोहा–उनसठवें अध्यायमें, भौमासुरको मार । इन्द्र पराभव कर हरी, कन्या वरीं हजार ॥१॥ राजा परीक्षित्ने कहा कि, हे व्यासपुत्र शुकदेवजी ! श्रीकृष्णचन्द्रने जिस प्रकार भौमासुरको मारा और जैसे भौमासुरने स्त्रियें रोकीं यह सम्पूर्ण कथा और शार्ङ्गधनुषधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका पराक्रम हमारे सन्मुख वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज ! जब देवराज इन्द्रने श्रीकृष्णचन्द्रसे आनकर कहा कि, हे भगवन् ! मेरा छत्र अदितिके कुण्डल भौमासुर हरकर

लेगया और अमराद्रि सुमेरुके मणिपर्वत स्थानमें उसने अपना अधिकार करलिया है और हमें अत्यन्तही दुःखित कर दिया है, देवराजकी यह बात सुनकर ॥ २ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र पक्षिराज गरुडपर सवार हो सत्यभामा रानीको संग ले प्राग्ज्योतिषनामक भौमासुरके नगरमें गये जहाँ पर्वत, शस्त्र, जल, अग्नि और पवनके किले थे, जिनमें कोई प्रवेश न करसके ऐसा भयानक गढ़ और मुरदैत्यकी हजारों दृढ़ फाँसियों करके चारों ओरसे व्याप्त था ॥ ३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रने गदासे गिरिदुर्ग तोडा, शस्त्रदुर्ग बाणोंसे, चक्रसे अग्निदुर्ग तोडा, इसके उपरान्त जलदुर्ग और पवनदुर्गको तोड, इसीप्रकार मुरदैत्यकी फॉसियोंको काटडाला ॥ ४ ॥ शंख बजनेके शब्दसे अनेक युद्धके यंत्र उलटे चलनेलगे और

सभार्यो गरुडारूढः प्राग्ज्योतिषपुरं ययौ ॥ गिरिदुर्गैश्शस्त्रदुर्गैर्जलाग्न्यनिलदुर्गमम् ॥ मुरपाशायुतैर्घोरैर्दृढैः सर्वत्र आवृतम् ॥३॥ गदया निर्बिभेदाद्रीञ्शस्त्रदुर्गाणि सायकैः॥ चक्रेणाग्निं जलं वायुं मुरपाशांस्तथासिना ॥ ४ ॥ शंखनादेन यंत्राणि हृदयानि मनस्विनाम् ॥ प्राकारं गदया गुर्व्या निर्बिभेद गदाधरः ॥ ५ ॥ पांचजन्यध्वनिं श्रुत्वा युगांताशनिभीषणम् ॥ मुरः शयान उत्तस्थौ दैत्यः पंचशिरा जलात् ॥ ६ ॥ त्रिशूलमुद्यम्य सुदुर्निरीक्षणो युगांतसूर्यानलरोचिरुल्बणः ॥ ग्रसंस्त्रिलोकीमिव पंचभिर्मुखैरभ्यद्रवत्तार्क्ष्यसुतं यथोरगः ॥ ७ ॥ आविध्य शूलं तरसा गरुत्मते निरस्य वक्त्रैर्व्यनदत्स पंचभिः ॥ स रोदसी सर्वदिशोंबरं महानापूरयन्नंडकटाहमावृणोत् ॥ ८ ॥

शूरवीरोंके हृदय व मन थरथर कॉपनेलगे, तब गदाधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने बडी गदासे भौमासुरकी नगरीके कोटको तोडडाला ॥ ५ ॥ प्रलयकालीन वज्रके शब्दके समान भयंकर शब्दवाले पांचजन्य शंखका शब्द सुनकर पाँच मुखवाला मुरदैत्य जो जलके भीतर सो रहा था, सो उठा ॥ ६ ॥ अति खोटी दृष्टि प्रलयकालके सूर्य और अग्निके समान तेज, भयंकर रूपवाला मुरदैत्य त्रिशूल हाथमें ले पॉचों मुख फाड़कर, मानों त्रिलोकीको निगल जायगा इस प्रकार दौड़ताहुआ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख आया जैसे गरुड़ सर्पोंके सन्मुख जाता है ॥ ७ ॥ और बडे जोरसे त्रिशूलको फिराय गरुड़पर चला पॉचों मुख फाडकर महाघोर शब्द किया, उस शब्दका नाद अंतरिक्ष, पृथ्वी, सम्पूर्ण दिशओंमें

फैलकर ब्रह्माण्डमें व्याप्त होगया ॥ ८ ॥ उस समय श्रीकृष्णचन्द्रने गरुडके ऊपर त्रिशूल आता देखकर अपने बाणोंसे तीन टुकड़े करदिये और मुर दैत्यके पाँचों मुखोंमें पाँच बाण मारे, तब मुरदैत्य अत्यन्त क्रोधित होकर श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर गदा चलानेलगा ॥ ९॥ तब भगवान्‌ने संग्राममें आतीहुई उस गदाके हजारों टुकडे करडाले, उस समय भुजाओंको उठाय दौडकर सन्मुख आये हुये मुरदैत्यका शिर श्रीकृष्णचन्द्रने लीलापूर्वक अपने चक्रसे काटलिया ॥ १० ॥ जिस प्रकार इन्द्रके वज्रसे पर्वतका शिखर कटकर गिर पडता है, उसी प्रकार मस्तक कटनेपर प्राणमुक्त हो वह जलमें गिरगया, उसके जो अति बलवान् सात पुत्र थे, वह पिताके दुःखसे अत्यन्त दुखी हो, महाक्रोधकर बदला लेनेके लिये आये ॥ ११ ॥

तदा पतद्वै त्रिशिखं गरुत्मते हरिः शराभ्याममिनत्रिधौजसा ॥ मुखेषु तं चापि शरैरताडयत्तस्मै गदां सोऽपि रुषा व्यमुञ्चत ॥ ९ ॥ तामापतंतीं गदया गदां मृधे गदाग्रजो निर्बिभिदे सहस्रधा ॥ उद्यम्य बाहूनभिधावतोऽजितः शिरांसि चक्रेण जहार लीलया ॥ १० ॥ व्यसुः पपातांभसि कृत्तशीर्षो निकृत्तशृंगोऽद्रिरिवेंद्रतेजसा ॥ तस्यात्मजाः सप्त पितुर्वधातुराः प्रतिक्रियामर्षजुषः समुद्यताः ॥ ११ ॥ ताम्रोंतरिक्षः श्रवणो विभावसुर्वसुर्नभस्वानरुणश्च सप्तमः ॥ पीठं पुरस्कृत्य चमूपतिं मृधे भौमप्रयुक्ता निरगन्धृतायुधाः ॥ १२ ॥ प्रायुंजतासाद्य शरानसीन्गदाः शक्त्यृष्टिशूलान्यजिते रुषोल्बणाः ॥ तच्छस्त्रकूटं भगवान्स्वमार्गणैरमोघवीर्यस्तिलशश्चकर्त ह ॥ १३ ॥ तान्पीठमुख्याननयद्यमालयं निकृत्तशीर्षोरुभुजांघ्रिवर्मणः ॥ स्वानीकपानच्युतचक्रसायकैस्तथा निरस्तान्नरको धरासुतः ॥ १४ ॥

ताम्र, अंतरिक्ष, श्रवण, पिभाँवसु, वसुं, नभस्वांन् और सातवां अरुंण यह सब पीठनाम सेनापतिको आगे कर भौमासुरकी प्रेरणासे शस्त्र लेलेकर रणभूमिमें आये ॥ १२ ॥ अत्यन्त क्रोध करके भयानक मुरदैत्यके पुत्र आकर श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर बाण, तलवार, गदा, बर्छी, गुर्ज और त्रिशूल इत्यादि शस्त्र चलानेलगे, तब महापराक्रमी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने बाणोंसे उनके चलायेहुये शस्त्रोंको क्षणभरमें तिलके समान काट डाला ॥ १३ ॥ पीठ आदि मुरदैत्यके पुत्रोके शिर, ऊरू, भुजा, पाँव, कवच इत्यादि काट और उनको मारकर श्रीकृष्णचन्द्रने यमलोक भेज

दिया, तब पृथ्वीका पुत्र नरकासुर श्रीकृष्णचन्द्रके चक्र और बाणोंसे अपने सब सेनापतियोंका नाश देखकर ॥ १४ ॥ महाक्रोधित हो समुद्रसे प्रगटहुए मद झरते हाथियोंकी सेना लेकर बाहर निकला सूर्यके ऊपर जिसप्रकार बिजली सहित मेघ आता है, उसी प्रकार गरुड़के ऊपर सत्य भामा सहित श्रीकृष्णचन्द्रको विराजमान देख भौमासुर बरछी चलानेलगा और सम्पूर्ण योद्धा भी प्रहार करनेलगे ॥ १५ ॥ गदके बड़े भाई श्रीकृष्णचन्द्रने चित्र विचित्र पंखवाले बाणोंसे भौमासुरकी सेनाको काट फिर क्षणमात्रमें तीखे बाणोंसे भुजा, ऊरू, गर्दन और अंग काट हाथी घोड़ोंको मार छिन्न भिन्न करदिया ॥१६॥ हे कौरवोंके आनन्द देनेवाले परीक्षित् ! जो जो शस्त्र योद्धाओंने चलाये, उन सबको भगवान् श्रीकृष्ण

**निरीक्ष्य दुर्मर्षण आस्रवन्मदैर्गजैः पयोधिप्रभवैर्निराक्रमत् ॥ दृष्ट्वा सभार्यं गरुडोपरि स्थितं सूर्योपरिष्टात्सतडिद्घनं यथा ॥ कृष्णं स तस्मै व्यसृजच्छतघ्नीं योधाश्च सर्वे युगपत्स्म विव्यधुः ॥ १५ ॥ तद्भौमसैन्यं भगवान्गदाग्रजो विचित्रवाजैर्निशितैः शिलीमुखैः ॥ निकृत्तबाहूरुशिरोध्रविग्रहं चकार तर्ह्येव हताश्वकुंजरम् ॥ १६ ॥ यानि योधैः प्रयुक्तानि शस्त्रास्त्राणि कुरूद्वह ॥ हरिस्तान्यच्छिनत्तीक्ष्णैः शरैरेकैकशस्त्रिभिः ॥ १७ ॥ उह्यमानः सुपर्णेन पक्षाभ्यां निघ्नता गजान् ॥ गरुत्मता हन्यमानास्तुंडपक्षनखैर्गजाः ॥ १८ ॥ पुरमेवाविशन्नार्त्ता नरको युध्ययुध्यत ॥ दृष्ट्वा विद्रावितं सैन्यं गरुडेनार्दितं स्वकम् ॥ १९ ॥ तं भौमः प्राहरच्छक्त्या वज्रः प्रतिहतो यतः ॥ नाकंपत तया विद्धो मालाहत इव द्विपः ॥ २० ॥**

चन्द्रने तीक्ष्ण तीन तीन बाणोंसे एक एक टूककर काटडाला ॥ १७ ॥ श्रीकृष्णको अपने ऊपर चढायेहुये गरुड़जीने भी अपनी चोंच और पंखोंसे हाथियोंको मार मारकर व्याकुल कर दिया ॥ १८ ॥ और वह अत्यन्त पीड़ित होकर पुरमें प्रवेश करगये, तब नरकासुरने युद्ध करतेहुए गरुडसे पीडित अपनी सेनाको भागीहुई देखा ॥ १९ ॥ भौमासुरने महापैनी धारवाली गरुड़जीको बरछी मारी, जिससे वज्र रुकगया था, परन्तु जैसे मालाके प्रहारको हाथी कुछ नहीं गिनता, उसी प्रकार गरुड़जी उसके प्रहारसे कुछ भी व्यथित नहीं हुये ॥ २० ॥

तब भौमासुरने अपना उद्यम वृथा देख श्रीकृष्णके मारनेको त्रिशूल हाथमें लिया, परन्तु हे परीक्षित् ! उस शूलको छोडनेसे प्रथमही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने चक्रसे हाथीपर बैठेहुये भौमासुरका शिर काट डाला ॥ २१ ॥ हे राजन् ! जिस समय कुण्डलों सहित मनोहर किरीटसे शोभायमान भौमासुरका शिर कटकर पृथ्वीमें सुशोभित हुआ, उस समय दैत्योंने हाहाकार किया और ऋषि, देवता धन्य धन्य कहते भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर फूलोंकी वर्षाकर स्तुति करनेलगे ॥२२॥ भौमासुरके मरने उपरान्त पृथ्वीने श्रीकृष्णचन्द्रके पास आकर तपायमान सुवर्णमें जडे रत्नोंसे प्रकाशमान कुण्डल वैजयन्ती माला और प्रचेताका छत्र तथा महामणि दिये॥२३॥हे नृपोत्तम ! उस समय पृथ्वी विश्वके ईश्वर देवताओंमें

शूलं भौमोऽच्युतं हंतुमाददे वितथोद्यमः ॥ तद्विसर्गात्पूर्वमेव नरकस्य शिरो हरिः ॥ अपाहरद्गजस्थस्य चक्रेण क्षुरनेमिना ॥ २१ ॥ सकुंडलं चारुकिरीटभूषणं बभौ पृथिव्यां पतितं समुज्ज्वलत् ॥ हाहेति साध्वित्यृषयः सुरेश्वरा माल्यैर्मुकुंदं विकिरंत ईडिरे ॥२२॥ ततश्च भूः कृष्णमुपेत्य कुंडले प्रतप्तजांबूनदरत्नभास्वरे ॥ सवैजयंत्या वनमाल याऽऽर्पयत्प्राचेतसं छत्रमथो महामणिम् ॥ २३ ॥ अस्तौषीदथ विश्वेशं देवी देववरार्चितम् ॥ प्रांजलिः प्रणता राजन्भक्तिप्रवणया धिया ॥ २४ ॥ भूमिरुवाच ॥ नमस्ते देवदेवेश शंखचक्रगदाधर ॥ भक्तेच्छोपात्तरूपाय परमात्मन्नमोऽस्तु ते ॥ २५ ॥ नमः पंकजनाभाय नमः पंकजमालिने ॥ नमः पंकजनेत्राय नमस्ते पंकजांघ्रये ॥ २६ ॥ नमो भगवते तुभ्यं वासुदेवाय विष्णवे ॥ पुरुषायादिबीजाय पूर्णबोधाय ते नमः ॥ २७ ॥

श्रेष्ठ ब्रह्मादिकोंमे पूजित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख दोनों हाथ जोड नम्र हो, भक्ति और श्रद्धासहित स्तुति करनेलगी ॥ २४ ॥ पृथ्वीने पुत्रके लिये तपस्या की थी,तब देवताओंने प्रसन्न होकर पुत्र होनेका वर दिया उसी वरके प्रभावसे भौमासुर उत्पन्न हुआ, पृथ्वीने कहा कि, हे देवदेव ! हे शंख, चक्र, गदा, पद्मधारी ! हे परमात्मन् ! भक्तोंकी रक्षा करनेके लिये साकार रूप धारण करनेवाले.आपको नमस्कार है ॥२५॥ जिनकी नाभिमें कमल, कमलकी माला धारण करनेवाले कमलनेत्र और कमलके समान चरण रखनेवाले आपको नमस्कार है॥२६॥भगवान् वासुदेव सम्पूर्ण

प्राणी जिनमें वास करें, विष्णु अर्थात् सबके हृदयमें व्यापक, समस्त कार्योंके आदिकारण पूर्णज्ञानस्वरूप आपको नमस्कार है ॥ २७ ॥ आप जन्म रहित हो, इस विश्वके उत्पत्तिकर्त्ता हो, ब्रह्म हो, इसीलिये अजन्मा हो, अनन्तशक्ति हो, इसीसे विश्वके उत्पत्ति कर्त्ता हो, यदि कोई कहे कि, पित्रादि तो पुत्रादिकोंके उत्पत्तिकर्त्ता हैं और पित्रादिकोंके उत्पत्ति कर्त्ता उनके पूर्वपुरुष हैं और पूर्व पुरुषोंके उत्पत्तिकर्त्ता पंचभूतहैं और पंचभूतोंका अपने कर्मद्वारा जीव है, मैं क्या करूं इसके उत्तरमें पृथ्वी कहैहै कि, हे कार्यकारणरूप ! हे संपूर्ण प्राणियोंके आत्मा ! हे परमात्मन् ! तुम सर्वरूप हो, इसलिये तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ २८॥ यहाँ यह शंकाहै कि, तीन गुणोंसे इस विश्वको उत्पन्न, पालन और संहार करतेहैं और तीनों गुण मायाके अधीनहैं और मायाका क्षोभ करनेवाला पुरुष है काल निमित्त है और यह बात प्रसिद्ध है, फिर मैं क्या करताहूं इसके उत्तरमें पृथ्वी कहतीहै कि, तुम आवरण

अजाय जनयित्रेऽस्य ब्रह्मणऽनतशक्तये ॥ परावरात्मन्भूतात्मन्परमात्मन्नमोऽस्तु ते ॥ २८ ॥ त्वं वै सिसृक्षू रज
उत्कटं प्रभो तमोनिरोधाय बिभर्ष्यसंवृतः ॥ स्थानाय सत्त्वं जगतो जगत्पते कालः प्रधानं पुरुषो भगवान्परः ॥ २९॥
अहं पयो ज्योतिरथानिलो नभो मात्राणि देवा मन इंद्रियाणि ॥ कर्ता महानित्यखिलं चराचरं त्वय्यद्वितीये भगवन्नयं
भ्रमः ॥३०॥ तस्यात्मजोऽयं तव पादपंकजं भीतः प्रपन्नार्तिहरोपसादितः ॥ तत्पालयैनं कुरु हस्तपंकजं शिरस्यमुष्या
खिलकल्मषापहम् ॥ ३१ ॥

रहित हो, हे समर्थ ! जिस समय आप विश्वके रचनेकी इच्छा करते हो, तब रजोगुणको धारण करते हो और हे जगत्पति ! जगत्के पालन करनेको सतोगुण धारण करते हो तथा नाशकरनेके लिये तमोगुणको धारण करतेहो, कालरूपहो, पुरुषरूप और सबसे परे हो इसलिये सबके उत्पन्नकर्त्ता तुमही हो ॥ २९ ॥ हे ईश ! मुझे ( पृथ्वी ) जल, ज्योति, पवन, आकाश, शब्द, स्पर्श, रूप रस, गंध, देवता, मन, इन्द्रियॉ, अहंकार, तत्त्व और समस्त स्थावर जंगम आपके अद्वितीय स्वरूपमें भ्रमसे भासते हैं ॥ ३० ॥ हे शरणागतोंके दुःखहर्त्ता ! यह भौमासुरका पुत्र भगदत्त भयभीतहोकर तुम्हारे चरणोंमें आनकर पड़ा है सो तुम इसका पालन करो और सब क्लेशोंका शमन करनेवाला अपना हस्तकमल इसके मस्तकपर रक्खो ॥ ३१ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि भक्तिपूर्वक नम्र हो मधुरवाणीसे पृथ्वीने,जब इस प्रकार स्तुति और प्रार्थना की,तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसे अभयदान दे, सर्व सम्पत्तियुक्त भौमासुरके स्थानपर गये ॥ ३२ ॥ वहाँ जाकर श्रीकृष्णचन्द्रने सोलह हजार एक सौ कन्या भौमासुरके मंदिरमें देखीं, जिन्हें भौमासुर अपने पराक्रमसे बलत्कार हरलाया था ❋ ॥ ३३ ॥ इसके उपरान्त महाबलवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आया हुआ देख सम्पूर्ण स्त्रियें मोहित हो

**शुक उवाच ॥ इति भूम्याऽर्थितो वाग्भिर्भगवान्भक्तिनम्रया ॥ दत्त्वाऽभयं भौमगृहं प्राविशत्सकलर्द्धिमत् ॥ ॥ ३२ ॥ तत्र राजन्यकन्यानां षट्सहस्राधिकायुतम् ॥ भौमाहृतानां विक्रम्य राजभ्यो ददृशे हरिः ॥ ३३ ॥ तं प्रविष्टं स्त्रियो वीक्ष्य नरवीरं विमोहिताः ॥ मनसा वव्रिरेऽभीष्टं पतिं दैवोपसादितम् ॥ ३४ ॥ भूयात्पतिरयं मह्यं धाता तदनुमोदताम् ॥ इति सर्वाः पृथक् कृष्णे भावेन हृदयं दधुः ॥ ३५ ॥ ताः प्राहिणोद्द्वारवतीं सुमृष्टविरजांबराः ॥ नरयानैर्महाकोशान्रथाश्वान्द्रविणं महत् ॥ ३६ ॥**

कर दैवसे प्राप्त हुए मनोवांछित श्रीकृष्णचन्द्रको मनसे पति वरण करनेलगीं ॥ ३४ ॥ हे विधाता ! इन्हें ऐसी अनुमति दो कि, यह हमारे पति हों इस प्रकार सबकन्याओंने भक्तिभावसहित अपना अपना मन श्रीकृष्णचन्द्रमें लगाया ॥ ३५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन्हें उज्ज्वल व

---

❋ शंका–भौमासुर तो वडा बुद्धिमान् था, फिर कुमारी कन्याओंको क्यों हर हर इकट्ठा किया ? वह तो सब लडकियें थीं, उनका विवाह नहीं हुआ था, उनको राक्षसकर्म करनेके लिये हरकर ले आया उत्तर–राजाओंका अभिमान भजन करनेके लिये सब राजाओंकी कन्याओंको हरकर वह अपना विवाह करनेके लिये लाया था और राजालोग उसका कुछ भी नहीं करसके, तब नारदमुनिने विचारा कि, यह सब कन्या तो भगवान्की स्त्री होंगी, ऐसा विचारके भौमासुरसे मने करदिया कि, हे भौमासुर बिना हमारी आज्ञा लिये इन कन्याओंके सग अपना विवाह मत करना, ऐसे कहकर भौमासुरको विवाह करनेकी आज्ञा नहीं दी, इन लडकियोंके सग भौमासुर विवाह करताही करता श्रीकृष्णने उसको मारडाला, कन्याओंको अपने आप वर लिया, इसलिये भौमासुरने राजकन्याओंको हरण किया था ॥

स्वच्छ वस्त्र पहराय पालकियोंमें बैठाय द्वारकापुरीको भेजदिया और साथही बड़े बड़े खजाने, रथ, घोडोंको भी भजे ॥ ३६ ॥ इसके उपरान्त चार चार दाँतके श्वेतरंग, शीघ्रगामी, चौंसठ ऐरावतकुलके हाथी श्रीकृष्णचन्द्रने द्वारकापुरीमें भेजे ॥ ३७ ॥ इसके पीछे जब भगवान् वासुदेवने इन्द्रलोकमें जाकर अदितिको कुण्डल दिये, तब इन्द्राणीसहित देवराज इन्द्रने सत्यभामा सहित श्रीकृष्णचन्द्रकी विधि पूर्वक पूजा करी ॥३८॥ सत्यभामाके कहनेसे श्रीकृष्णचन्द्र कल्पवृक्षको उखाड़,गरुडके ऊपर रख और इन्द्रसहित समस्त देवताओंको जीत द्वारकापुरीमें लेआये॥ ३९ ॥ और सत्यभामाके बगीचेको शोभायमान करनेके लिये कल्पवृक्ष उसके बगीचेमें लगाया, उसकी सुगन्धके मदके लोभी भौंरे स्वर्गसे पीछे पीछे

**ऐरावतकुलेभांश्च चतुर्दंतांस्तरस्विनः ॥ पांडुरांश्च चतुष्षष्टिं प्रेषयामास केशवः ॥ ३७ ॥ गत्वा सुरेंद्रभवनं दत्त्वा ऽदित्यै च कुंडले ॥ पूजितस्त्रिदशेंद्रेण सहेंद्राण्या च स प्रियः ॥ ३८ ॥ चोदितो भार्ययोत्पाट्य पारिजातं गरुत्मति ॥ आरोप्य सेंद्रान्विबुधान्निर्जित्योपानयत्पुरम् ॥ ३९ ॥ स्थापितः सत्यभामाया गृहोद्यानोपशोभनः ॥ अन्वगुर्भ्रमराः स्वर्गात्तद्गंधासवलंपटाः ॥ ४० ॥ यया च आनम्य किरीटकोटिभिः पादौ स्पृशन्नच्युतमर्थसाधनम् ॥ सिद्धार्थ एतेन विगृह्यते महानहो सुराणां च तमो धिगाढ्यताम् ॥ ४१ ॥ अथो मुहूर्त एकस्मिन्नानागारेषु ताः स्त्रियः ॥ यथोपयेमे भगवांस्तावद्रूपधरोऽव्ययः ॥ ४२ ॥ गृहेषु तासामनपाय्यतर्क्यकृन्निरस्तसाम्यातिशयेष्ववस्थितः ॥ रेमे रमाभिर्निजकामसंप्लुतो यथेतरो गार्हकमेधिकांश्चरन् ॥ ४३ ॥**

चलेआये ॥ ४० ॥ हे राजन् ! प्रथम तो देवराज इन्द्रने कार्य सिद्ध करनेके लिये अपने किरीटोंके अग्रभाग भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंमें लगा नमस्कार करके उनकी प्रार्थना की और कार्य सिद्ध होनेपर भगवान्से विरोध किया, अहो ! देवताओंको बड़ा क्रोध आता है,धनिकताकोही धिक्कार है ॥ ४१ ॥ इसके उपरान्त एक मुहूर्तमात्रमें सोलह हजार एक सौ आठ महलमें सर्वत्र परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जितनी स्त्रियें थीं उनकेही स्वरूप धारण कर सबका यथायोग्य पाणिग्रहण किया ॥ ४२ ॥ जिनके घरके समान और कोई घर नहीं है, इस प्रकार उन रानियोंके घरोंमें सदा पूर्ण आनन्द स्वरूप रहते भी औरोंके समान गृहस्थधर्म करते अचिन्त्य कार्य करते अविनाशी भगवान् लक्ष्मीका अंशरूप स्त्रियोंके

साथ विहार करते थे ॥४३॥ हे परीक्षित् ! ब्रह्मादिक देवता जिनको मार्गके नहीं जानते, उन लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रको पति पाय वह स्त्रियें उनका निरंतर बढीहुई प्रीति और स्नेहभरे हास्यपूर्वक अवलोकन करती थीं और आनन्दपूर्वक नवीन२संगम भाषण और लज्जाका सेवन करती थीं॥४४॥ यद्यपि एक एक रानीके पास सौ सौ दासी हाथ जोड़े खडी रहतीथीं, परन्तु तो भी सामने जाकर लिवालाना, आसनको बिछाना, सुन्दर पूजा करनी चरण धोना, बीरा लगाना, चरण दाबने, पंखा करना, अतर लगाना, फूल चढ़ाना, केशोंका सँभालना, शय्या बिछाना, स्नान कराना और भेंट देना यह सेवा भलीप्रकार आपही करती थीं ॥४५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामेकोनषष्टितमोध्यायः ॥५९॥

**इत्थं रमापतिमवाप्य पतिं स्त्रियस्ता ब्रह्मादयोऽपि न विदुः पदवीं यदीयाम् ॥ भेजुर्मुदाऽविरतमेधितयाऽनुरागहासावलोकनवसंगमजल्पलज्जाः ॥४४॥ प्रत्युद्गमासनवरार्हणपादशौचतांबूलविश्रमणवीजनगंधमाल्यैः ॥ केशप्रसारशयनस्नपनोपहार्यैर्दासीशता अपि विभोर्विदधुः स्म दास्यम् ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे नरकवधपारिजातहरणं नामैकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कर्हिचित्सुखमासीनं स्वतल्पस्थं जगद्गुरुम्॥पतिं पर्यचरद्भैष्मी व्यजनेन सखीजनैः ॥ १ ॥ यस्त्वेतल्लीलया विश्वं सृजत्यत्त्यवतीश्वरः ॥ स हि जातः स्वसेतूनां गोपीथाय यदुष्वजः ॥ २ ॥ तस्मिन्नंतर्गृहे भ्राजन्मुक्तादामविलंबिना ॥ विराजिते वितानेन दीपैर्मणिमयैरपि ॥ ३ ॥ मल्लिकादामभिः पुष्पैर्द्विरेफकुलनादिते ॥ जालरंध्रप्रविष्टैश्च गोभिश्चन्द्रमसोऽमलैः ॥ ४ ॥**

दोहा—शठ हँसीसे कुछ कही, हरि रुक्मिणिसों बात । रूठ गई तब रुक्मिणी, कृष्णमनावत जात॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित् ! किसी समय सुखपूर्वक एक शय्यापर बैठे हुए जगत्गुरु अपने पति श्रीकृष्णचंद्रकी रुक्मिणीसखियों सहित चमर करके सेवा करनेलगीं ॥ १ ॥ जो जन्म रहित भगवान् लीला पूर्वक इस विश्वको उत्पन्न, पालन और संहार करतेहैं, वही भगवान् अपनी मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये यदुवंशमें आनकर प्रगट हुए॥२॥ वहाँ गहोंके भीतर अत्यन्त देदीप्यमान मालायें लटक रही थीं, अत्यन्त शोभायमान छत बँधी थीं, और मणिमय दीपक जगमगा रहे थे ॥ ३ ॥ मधुमल्लिकाके पुष्पोंकी मालाओंपर भौरोंके झुण्डके झुण्ड गूजरहे थे और झरोखोंकी जालियोंमें होकर चंद्रमाकी निर्मल किरणें

झिलमिला रही थीं ॥ ४ ॥ कल्पवृक्षके वनकी सुगंधिलिये उद्यानसे सुगंधसनी वायु चलीआती थी, हे महाराज ! झरोखे जालियोंमें अगर तगरके धूपका धुआँ निकल रहा था ॥ ५ ॥ उस मंदिरके भीतर शय्या बिछी थी उसपर दूधके फेनके समान कोमल श्वेत बिछौना बिछ रहा था, उसके ऊपर सुखपूर्वक बैठेहुये जगत्‌के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रकी रुक्मिणी सेवा करती थी ॥ ६ ॥ हीरेकी दंडीवाला चमर सखीके हाथमेंसे लेकर उससे पवन करती रुक्मिणी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंकी ओरको देख रही थी ॥ ७ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके निकट मणियोंके जड़ाऊ नूपुरोंका शब्द करती अत्यन्त शोभायमान लगतीथीं, कैसी रुक्मिणी हैं, उँगलियोंमें मुँदरी पहरे, कलाइयोंमें चूड़ी व कंकण पहरे और हाथोंमें बीजना ले रही हैं

पारिजातवनामोदवायुनोद्यानशालिना ॥ धूपैरगुरुजे राजञ्जालरंध्रविनिर्गतैः ॥ ५ ॥ पयःफेननिभे शुभ्रपर्यंके कशिपूत्तमे ॥ उपतस्थे सुखासीनं जगतामीश्वरं पतिम् ॥६॥ वालव्यजनमादाय रत्नदंडं सखीकरात ॥ तेन वीजयती देवी उपासांचक्र ईश्वरम् ॥ ७ ॥ सोपाच्युतं क्वणयती मणिनूपुराभ्यां रेजेंगुलीयवलयव्यजनाग्रहस्ता ॥ वस्त्रांतगूढकुचकुंकुमशोणहारभासा नितंबधृतया च परार्ध्यकांच्या ॥ ८ ॥ तां रूपिणीं श्रियमनन्यगतिं निरीक्ष्य या लीलया धृततनोरनुरूपरूपा ॥ प्रीतः स्मयन्नलककुण्डलनिष्ककंठवक्रोल्लसत्स्मितसुधां हरिराबभाषे ॥ ९॥ श्रीभगवानुवाच ॥ राजपुत्रीप्सिता भूपैर्लोकपालविभूतिभिः ॥ महानुभावैः श्रीमद्भी रूपौदार्यबलोर्जितैः ॥१०॥ तान्प्राप्तानर्थिनो हित्वा चैद्यादीन्स्मरदुर्मदान् ॥ दत्ता भ्रात्रा स्वपित्रा च कस्मान्नो ववृषेऽसमान् ॥ ११ ॥

सारीके छोरसे ढके जो स्तन तिनकी केशरसे रँगाहुआ अरुण जो मोतियोंका हार और कटिमें पहरे हुये जो अमूल्य मेखला उससे शोभायमान होरही थीं ॥ ८ ॥ लीलापूर्वक देह धारण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रकेही योग्य जिसका रूप है और श्रीकृष्णके विना जिसका कोई आश्रय नहीं है, ऐसी रूपवती साक्षात् लक्ष्मीके समान रुक्मिणीजीको देखकर कि, जिसकी अलकैं कुण्डल धुकधुकी युक्त कंठसे शोभायमान मुखारविन्दमें मंद मुसका अथवा झलक रहाथा, उसे देख प्रसन्न हो हँसकर श्रीकृष्णचन्द्र बोले ॥ ९ ॥ कि, हे राजपुत्री ! लोकपालोके समान ऐश्वर्यवाले महानुभाव रूप, उदारता और बलसे बढे हुए राजा तुम्हारी चाहना करते थे ॥ १० ॥ और कामदेवके मदसे व्याकुल शिशुपालादि राजा तुम्हारे

श्रीकृ... बातपर रुक्मि... कोई भी बड़ा धर्म नह...

लेनेकेलिये आये, जिन्हें तुम्हारे पिता दे भी चुके थे फिर तुमने किस कारण उन्हें छोड़कर हमें जो तुम्हारी बराबरके भी नहीं हैं, वरण किया ? ॥ ११ ॥ हे सुन्दरभ्रुकुटियोवाली ! बहुधा राजाओंसे डरकर तो हमने समुद्रकी शरण लीहै और बलवानोंके साथ विरोध होनेसेही हमने राजगद्दी त्यागन कररक्खीहै ॥ १२ ॥ हे सुभ्रु ! जिनके आचरणकी खबर नहीं, और जो स्त्रियोंके कहेमें न चलैं, जिनका मार्ग जगत्से निरालाहै ऐसे पुरुषोंका जो स्त्रियें अनुसरण करती हैं, वह बहुधा क्लेश और कष्ट पाती हैं ॥१३॥ और हम निष्किंचन हैं, जो निष्किंचन है वह जन हमें अत्यन्त प्रिय हैं, इसलिये हे सुमध्यमे ! धनवान् पुरुष कहते हैं कि, हम दरिद्री हो जांयगे, इस भयसे बहुधा मेरा भजन नहीं करते ॥ १४ ॥ जिनके

राजभ्यो बिभ्यतः सुभ्रूः समुद्रं शरणं गतान् ॥ बलवद्भिः कृतद्वेषान्प्रायस्त्यक्तनृपासनान् ॥ १२ ॥ अस्पष्टवर्त्मनां पुंसामलोकपथमीयुषाम् ॥ आस्थिताः पदवीं सुभ्रूः प्रायः सीदंति योषितः ॥१३॥ निष्किंचना वयं शश्वन्निष्किंचनजनप्रियाः॥ तस्मात्प्रायेण न ह्याढ्या मां भजंति सुमध्यमे ॥१४॥ ययोरात्मसमं वित्तं जन्मैश्वर्याकृतिर्भवः ॥ तयोर्विवाहो मैत्री च नोत्तमाधमयोः क्वचित् ॥ १५ ॥ वैदर्भ्येतदविज्ञाय त्वयाऽदीर्घसमीक्षया ॥ वृता वयं गुणैर्हीना भिक्षुभिः श्लाघिता मुधा ॥ १६ ॥ अथात्मनोऽनुरूपं वै भजस्व क्षत्रियर्षभम् ॥ येन त्वमाशिषः सत्या इहामुत्र च लप्स्यसे ॥ १७ ॥

बराबर धन, बराबर जन्म, बराबर ऐश्वर्य, और बराबरकी रूप जाति हैं और सदा जिनका एकसा निर्वाह होताहै, उन्हींका विवाह और मित्रता होतीहै, छोटे बड़ोंकी कदापि नहीं होसकती ॥ १५ ॥ हे राजा भीष्मककी पुत्री रुक्मिणी ! तुमने कुछ विचार न किया और बराबरका संबंध होता है, यह बात जानेविना गुणहीन हमको भिक्षुकके सराहनेसे भूलकर वर लिया ॥ १६॥ हे सुन्दरी ! अब भी तुम अपनी बराबरीका क्षत्रिय देखकर उसका हाथ पकड़लो, उस क्षत्रियसे इस लोक और परलोकके मनोरथोंको प्राप्त होगी ❀ ॥ १७ ॥

* शंका–श्रीकृष्णचन्द्रने रुक्मिणीसे कहा कि, तुम हमको छोड़कर और कोई दूसरा पति करलो ऐसा मूर्खों और अज्ञानियोंकी नाईं कुवाच्य भगवान् तो अपने मुखसे लक्ष्मीको कभी नहीं कह सक्ते, न कभी कहा, फिर इस अवतारमें क्यों कहा ? जो कोई कहे कि, रुक्मिणीका मानभग करनेके लिये यह वचन श्रीकृष्णने कहा तो भी कृष्णके सामने तो रुक्मिणीने कभी मान भी नहीं किया, फिर ऐसा खोटा वाक्य भगवान्ने रुक्मिणीसे क्यों कहा ।

तब रुक्मिणीने कहा कि, आप मुझे क्यों ले आये ? श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, हे वामोरु ! शिशुपाल, शाल्व, जरासन्ध, दंतवक्रादि समस्त राजा हमसे शत्रुता रखतेहैं और तेरा भाई रुक्मीभी वैर करताहै ॥ १८ ॥ हे मंगलरूपिणी ! पराक्रमके मदसे अंधे गर्ववन्त राजाओंका गर्व दूर करनेके लिये और दुष्टोंका तेज हरण करनेके लिये मैं तुम्हें हरलाया था ॥ १९॥ हम घर और देहमें उदासीन हैं, हमको स्त्री पुत्रोंकी चाहना नहीं है, क्योंकि आत्माके आनन्दसे सदा परिपूर्ण हैं और ज्योतिके समान साक्षीमात्र क्रियारहित वर्ततेहैं ॥२०॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् !

चैद्यशाल्वजरासंधदंतवक्रादयो नृपाः ॥ मम द्विषंति वामोरु रुक्मी चापि तवाग्रजः ॥ १८ ॥ तेषां वीर्यमदांधानां दृप्तानां स्मयनुत्तये ॥ आनीतासि मया भद्रे तेजोऽपहरताऽसताम् ॥ १९ ॥ उदासीना वयं नूनं न स्त्र्यपत्यार्थकामुकाः ॥ आत्मलब्ध्याऽऽस्महे पूर्णा गेहयोर्ज्योतिरक्रियाः ॥ २० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एतावदुक्त्वा भगवानात्मानं वल्लभामिव ॥ मन्यमानामविश्लेषात्तद्दर्पघ्न उपारमत ॥ २१ ॥ इति त्रिलोकेशपतेस्तदात्मनः प्रियस्य देव्यश्रुतपूर्वमप्रियम् ॥ आश्रुत्य भीता हृदि जातवेपथुश्चिंतां दुरन्तां रुदती जगाम ह ॥ २२ ॥

रुक्मिणीका मन हरनेवाले और जो आपसे कभी अलग न होय, इसलिये आपको अपना प्राणवल्लभ जाननेवाली रुक्मिणीका गर्व दूर करनेके लिये इतना कहकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र चुप होगये॥२१॥ इसप्रकार त्रिलोकीके ईश्वरोंका पालन करनेवाले अपने प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रका जो पहले कभी न सुना था, ऐसा कटुवाक्य सुनकर हृदयमें रुक्मिणीजी कांपने लगीं और भयभीत हो रुदन करके बड़ी चिन्ता करने लगीं ॥२२॥

उत्तर–श्रीकृष्णने समझा कि, कलियुगका राज्य थोडेही दिनोंमें आनेवाला है, यह जानकर संसारके कल्याणार्थ और कलियुगकी स्त्रियोंके मानभंग करनेके लिये रुक्मिणीसे ऐसा अनुचित वाक्य श्रीकृष्णने कहा कि, स्त्रीका अभिमान भजन करनेवाले मेरे इस वचनको कलियुगमें जो कोई स्त्री पुरुष सुनेंगे वह स्त्रीभी डरेगी और वह पुरुष भी डरेगा और कहेंगे स्त्री पुरुषका प्रेम सबसे बडा है देखो तुच्छ बातपर रुक्मिणीको भगवान्‌ने त्यागनेके लिये हँसी की थी. तो भी रुक्मिणी प्राण त्यागनेके लिये उपस्थित हुई, ऐसा विचार करके स्त्री तो अपने पतिसे प्रेम करे और पुरुष स्त्रीसे प्रेम करे, इस धर्मसे दूसरा कोई भी बडा धर्म नहींहै कलियुगके जीव ऐसा मानलेंगे. इसलिये कृष्णावतारमें लक्ष्मीको कुवाक्य श्रीकृष्णने कहा कुछ छलसे नहीं कहा ॥

नखकी अरुण कांतिवाले सुकुमार चरणोंसे पृथ्वी लिखनेलगीं, आखोंमें अंजन लगनेके कारण श्याम आँसू बहने लगे, उनसे केशरयुक्त स्तनोंको भिजाती, नीचेको मुख किये अत्यन्त दुःखित हो वाणी रुकनेसे रुक्मिणी व्याकुल होकर चुप होगईं ॥ २३ ॥ अप्रियवचन सुननेके कारण अत्यन्त दुःख और त्याग करनेकी आशंकाके शोकसे बुद्धिरहित होकर रुक्मिणी व्याकुल होगईं, तब उनके हाथसे पंखा गिरगया, कंकण शिथिल हो गिरने लगे और महाव्याकुलतासे मोहित हो पवनसे गिराईहुई कदलीके समान रुक्मिणी मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिरपड़ीं और उससमय उनके केश भी खुलगये ॥ २४ ॥ हास्यकी गंभीरता न जाननेवाली अपनी प्यारी रुक्मिणीका प्रेमबंधन देख करुणाकर श्रीकृष्णचन्द्र द्रवीभूत होगये ॥ २५ ॥

पदा सुजातेन नखारुणश्रिया भुवं लिखंत्यश्रुभिरंजनासितैः ॥ आसिंचती कुंकुमरूषितौ स्तनौ तस्थावधोमुख्यतिदुःख रुद्धवाक् ॥ २३ ॥ तस्याः सुदुःखभयशोकविनष्टबुद्धेर्हस्ताच्छ्लथद्वलयतो व्यजनं पपात ॥ देहश्च विक्लवधियः सहसैव मुह्यन्रंभेव वायुविहता प्रविकीर्य केशान् ॥ २४ ॥ तद्दृष्ट्वा भगवान्कृष्णः प्रियायाः प्रेमबंधनम् ॥ हास्यप्रौढि मजानंत्याः करुणः सोन्वकंपत ॥ २५ ॥ पर्यंकादवरुह्याशु तामुत्थाप्य चतुर्भुजः ॥ केशान्समुह्य तद्वक्त्रं प्रामृजत्प द्मपाणिना ॥ २६ ॥ प्रमृज्याश्रुकले नेत्रे स्तनौ चोपहतौ शुचा ॥ आश्लिष्य बाहुना राजन्ननन्यविषयां सतीम् ॥ २७ ॥ सांत्वयामास सांत्वज्ञः कृपयाऽकृपणां प्रभुः ॥ हास्यप्रौढिभ्रमच्चित्तामतदर्हां सतां गतिः ॥ २८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ मा मां वैदर्भ्यसूयेथा जाने त्वां मत्परायणाम् ॥ त्वद्वचः श्रोतुकामेन क्ष्वेल्याचरितमंगने ॥ २९ ॥

और चार भुजा धारणकर शीघ्र पलँगसे नीचे उतर दो हाथोंसे रुक्मिणीको उठाय एक हाथसे उसके केशोंको सँभालकर, कमलके समान मुखको कोमल कमलसी भुजासे पोंछने लगे ॥ २६ ॥ हे परीक्षित् ! आँसू भरे नेत्र और शोकसे ताडित स्तनोंको पोंछ अनन्य आश्रय पतिव्रता रुक्मिणीको भुजाओंसे आलिंगन कर ॥ २७ ॥ हंसीसे चलायमान चित्त और कठोर हँसीके अयोग्य दीन रुक्मिणीको साधु पुरुषोंकी गति सामर्थ्यवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र समझाने लगे ॥ २८ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे रुक्मिणी ! तुम मुझसे ईर्षा मत करो और यह बात मैं निश्चय जानताहूं कि, मेरे अतिरिक्त तुम और किसीको नहीं जानती हो, हे सुन्दरी ! तुम क्या कहोगी, यह जाननेके लिये मैंने हँसी करी थी ॥ २९ ॥

स्नेहके कोपसे फडके हैं अधर जिसमें और चलायमान अरुण कटाक्षसे टेढ़ी भ्रुकुटिवाले मुखकी शोभा देखनेके लिये हँसी करीथी ॥ ३० ॥ हे भीरु प्रिये ! अपनी प्राणप्यारीके संग हँसी करके समय व्यतीत करना गृहस्थियोंको घरमें यही लाभ है ॥ ३१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब शांत करी, तब रुक्मिणीने "प्यारेने मुझसे हँसी करी है" यह बात जानकर त्यागनेके भयको छोडदिया॥३२॥ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित् ! लाजभरी मधुर मुसकान और शोभायमान स्निग्ध, कटाक्षोंसे सुन्दर मुख देखतीहुई रुक्मिणी भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रसे कहने लगी ॥ ३३ ॥ प्रथम श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था कि, तुम हमारे समान नहीं हो, फिर हमारा हाथ क्यों पकडा ? इसके उत्तरमें रुक्मिणी

मुखं च प्रेमसंरंभस्फुरिताधरमीक्षितुम् ॥ कटाक्षेपारुणापांगं सुंदरभ्रुकुटीतटम् ॥ ३० ॥ अयं हि परमो लाभो गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥ यन्नर्मैर्नीयते यामः प्रियया भीरु भामिनि ॥ ३१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सैवं भगवता राजन्वैदर्भी परिसांत्विता ॥ ज्ञात्वा तत्परिहासोक्तिं प्रियत्यागभयं जहौ ॥ ३२ ॥ बभाषे ऋषभं पुंसां वीक्षंती भगवन्मुखम् ॥ सव्रीडहासरुचिरस्निग्धापांगेन भारत ॥ ३३ ॥ रुक्मिण्युवाच ॥ नन्वेवमेतदरविंदविलोचनाऽऽह यद्वै भवान्भगवतोऽसदृशी विभूम्नः ॥ क्व स्वे महिम्न्यभिरतो भगवांस्त्र्यधीशः क्वाहं गुणप्रकृतिरज्ञगृहीतपादा ॥ ३४ ॥ सत्यं भयादिव गुणेभ्य उरुक्रमांतः शेते समुद्र उपलंभनमात्र आत्मा ॥ नित्यं कदिंद्रियगणैः कृतविग्रहस्त्वं त्वत्सेवकैर्नृपपदं विधुतं तमोंधम् ॥ ३५ ॥

बोली कि, हे कमलदललोचन ! तुम्हारे समान मैं नहीं हूं, छःप्रकारके ऐश्वर्ययुक्त आपकी बात सत्य है अपनी महिमासे आप आवृत तीनों ब्रह्मादिकोंके ईश्वर, आप कहाँ ? और सकाम पुरुषोंने जिसके चरण पकडे ऐसी सत्त्वगुणी तमोगुणी रूपवाली, मैं माया कहाँ, मुझमें और आपमें बडा अन्तर है ॥ ३४ ॥ और श्रीकृष्णचन्द्रने यह जो कहा था कि, राजाओंके डरके मारे समुद्रमें आनकर रहे हैं, उसके उत्तरमें रुक्मिणी कहती हैं कि, हे उरुक्रम ! यह सत्य है, सत, रज और तम यह तीन गुणही राजा हैं उनके भयसेही मानो सागरके समान अगाध विषयोंसे अक्षोभित हृदयमें चैतन्यघन तुम निश्चलतासे प्रकाश करतेहो, और बलवानोंसे हमने वैर किया है, यह बात जो आपने कही, सो भी सत्य है; क्योंकि विषयमें

जिनकी इन्द्रियें लगरही हैं ऐसे पुरुषोंने तुमसे विरोध किया है, सो उनमें तुम्हारी अप्रीति है और जो श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था कि, हमको राज्याधिकार नहीं है उसके उत्तरमें रुक्मिणी कहती हैं कि, महा अविवेकका स्थान राज्य है, इसलिये तुम्हारे सेवकलोग भी उसको छोड़ देते हैं, फिर आपने छोड़ दिया तो इसमें आश्चर्यही क्या है ? ॥ ३५ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रने यह जो कहा था कि, हमारा मार्ग जाननेमें नहीं आता और मैं स्त्रीके वशमें नहीं हूँ इसके उत्तरमें रुक्मिणीने यह कहा कि, तुम्हारे चरणारविन्दमकरन्दका सेवन करनेवाले मुनि लोगोंका आचरणभी पशुतुल्य मनुष्योंकी समझमें नहीं आता, यदि तुम्हारा मार्ग जाननेमें न आवे तो इसमें क्या आश्चर्य है ? क्योंकि तुम्हारे अनुवर्ती भक्तोंकी और तुम्हारी चेष्टा अलग है फिर इसमें आश्चर्यही क्या है ? ॥३६॥ और निष्किंचन पुरुषोंके हम प्रिय हैं और धनवान् पुरुष यह समझकर हम दरिद्री होजायँगे, इस डरके मारे

त्वत्पादपद्ममकरंदजुषां मुनीनां वर्त्मास्फुटं नृपशुभिर्ननु दुर्विभाव्यम् ॥ यस्मादलौकिकमिवेहितमीश्वरस्य भूमंस्तवेहितमथो अनु ये भवंतम् ॥ ३६ ॥ निष्किंचनो ननु भवान्न यतोऽस्ति किंचिद्यस्मै बलिं बलिभुजोपि हरंत्यजाद्याः ॥ न त्वा विदंत्यसुतृपोन्तकमाढ्यतांधाः प्रेष्ठो भवान्बलिभुजामपि तेऽपि तुभ्यम् ॥ ३७ ॥ त्वं वै समस्तपुरुषार्थमयः फलात्मा यद्वांछया सुमतयो विसृजंति कृत्स्नम् ॥ तेषां विभो समुचितो भवतः समाजः पुंसः स्त्रियाश्च रतयोः सुखदुःखिनोर्नः ॥ ३८ ॥

हमारा भजन नहीं करते, यह वार्त्ता जो श्रीकृष्णचन्द्रने कही थी, उसके उत्तरमें रुक्मिणीने कहा कि, आपसे भिन्न कुछ नहीं, इस लिये तुम निष्किंचन हो, दरिद्रतारूपी निष्किंचनता तुमसे नहीं बनती है, प्रजा लोगोंसे भेंट लेनेवाले ब्रह्मादिक देवता आपको भेंट देते हैं और जो तुमने कहा कि, हम निष्किंचनोंके प्यारे हैं और वे मुझको प्रिय हैं, सो भी सत्य है क्योंकि जिनको किंचित भी देहाभिमान नहीं है, ऐसे ब्रह्मवेत्ता और ब्रह्मादिकोंको आप प्यारे हैं, वे आपके प्रिय हैं और जो आपने कहा कि, धनवान् लोग हमारा भजन नहीं करते यह बात भी सत्यहै, क्योंकि धनपात्रताके अभिमानसे अंधे लोग कालस्वरूप आपको नहीं जानते, इसलिये वह इन्द्रियोंको तृप्त करतेहैं आपका भजन नहीं करते ॥ ३७ ॥ जिनका बराबरका जन्म है, उनका विवाह और मित्रता होती है यह जो श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था, सो इसके उत्तरमें रुक्मिणी कहने लगी कि, हे पूर्ण

स्वरूप ! तुम सम्पूर्ण पुरुषार्थ और परमानन्दरूप हो सुन्दर बुद्धिवाले मनुष्य तुम्हारी प्राप्तिके लिये सब वस्तु त्याग देते हैं, प्रभो ! उन पुरुषोंका और तुम्हारा सेव्यसेवकभाव है, सुख दुःखसे व्याकुल और परस्पर प्रीतिकी ग्रंथि बाँधेहुए पामर स्त्री पुरुषोंको योग्य नहीं ॥ ३८ ॥ और भिक्षुकोंने झूंठी बडाई करी है, यह जो श्रीकृष्णचन्द्रने कहा था, उसके उत्तरमें रुक्मिणीने कहा कि, सबको अभयदान देकर संन्यासी और मुनिजन आपकी सराहना करते हैं और यह जो आपने कहा कि, तुमने विनाजाने हमें वरा, सो यह ऐसे नहीं है, क्योंकि आपको जिसके लिये सब वस्तु प्रिय लगती हैं,उस जगत्के आत्मारूप और अपना स्वरूप देनेवाले आप हो, इसलिये आपको वरा और भूलकर वरा, यह भी आपका कथन ठीक नहीं औरोकी तो बातही क्याहै ? ब्रह्मा और इन्द्रादिक देवताओंको भी कि, जिनका आपकी भ्रुकुटिसे प्रेरित कालके वेगसे सुखका नाश होताहै, यह

त्वं न्यस्तदंडमुनिभिर्गदितानुभाव आत्मात्मदश्च जगतामिति मे वृतोऽसि ॥ हित्वा भवद्भ्रुव उदीरितकाल वेगध्वस्ताशिषोऽब्जभवनाकपतीन्कुतोऽन्ये ॥ ३९ ॥ जाड्यं वचस्तव गदाग्रज यस्तु भूपान्विद्राव्य शार्ङ्गनिनदेन जहर्थ मां त्वम्॥ सिंहो यथा स्वबलिमीश पशून्स्वभागं तेभ्यो भयाद्यदुदधिं शरणं प्रपन्नः ॥ ४० ॥ यद्वांछया नृपशिखामणयोंग वैन्यजायंतनाहुषगयादय ऐकपत्यम् ॥ राज्यं विसृज्य विविशुर्वनमंबुजाक्ष सीदंति तेऽनु पदवीं त इहास्थिताः किम् ॥ ४१ ॥

विचार उन्हें छोड़ मैंने आपको वरण किया, इस कारण जो आपने मुझपर अविचारताका दोष लगाया, सो ठीक नहीं ॥ ३९ ॥ हे राजा परीक्षित ! अपने अज्ञानको दूर करके और पुरुषोंकी बड़ाईसे क्रोधित हो श्रीकृष्णचन्द्रसे रुक्मिणी कहनेलगी कि, हे गदाग्रज ! तुमने शार्ङ्ग धनुषके शब्दसे जरासन्धादि राजाओंको भगाकर जिसप्रकार सिंह पशुओंको भगाकर अपना बलि लाते हैं, इसीप्रकार आप अपना भागरूप मुझे ले आये इसलिये तिन राजाओंसे डरकर हम समुद्रमें आनकर रहे हैं, यह भी आपका कहना नहीं बनता ॥ ४० ॥ आपने कहा कि, जो हमारे चरणोंमें पडतेहैं वह दुःख पातेहैं, सो भी नहीं बनता, हे कमलदललोचन ! तुम्हारे भजनकी इच्छासे राजाओंके मुकुटमणि राजा अंग, पृथु, भरत, ययाति

और गय आदि चक्रवर्ती राजा राज्यको त्यागन कर वनको चलेगये, तुम्हारा भजन करनेवाले राजाओंको कहाँ दुःख हुआ है ? किन्तु सुखही हुआ और वैकुण्ठ धामकी प्राप्ति हुइ है ॥ ४१ ॥ और श्रीकृष्णचन्द्रने यह जो कहा था कि, समान क्षत्रियका अब भी हाथ पकड़ लो, इसके उत्तरमें रुक्मिणी कहती हैं कि, साधुओंसे वर्णित जनोंको मोक्षका देनेवाला और लक्ष्मी जिसका सेवन करे, ऐसे गुणोंकी खानि तुम्हारे चरणारविन्दको सूँघकर फिर त्यागसके मरणधर्मिणी कौन विवेकिनी स्त्री है, जो सदा मृत्युसे डरनेवाले पुरुषकी सेवा करेगी ? इसीलिये मैंने तुम्हारा हाथ पकड़ा है ॥४२॥ हे जगदीश्वर ! आत्मारूप भजन करनेवालोंको इस लोक और परलोकमें कामनाओंके पूर्ण करनेवाले अपने योग्य तुम्हाराही मैंने सेवन किया है, चाहे अनेक प्रकारकी योनियोमें मेरा जन्म होय परन्तु उन जन्मोंमें भी मिथ्या संसारके भयका नाश करनेवाले और भक्तोंको अप

**काऽन्यं श्रयेत तव पादसरोजगंधमाघ्राय सन्मुखरितं जनताऽपवर्गम् ॥ लक्ष्म्यालयं त्वविगणय्य गुणालयस्य मर्त्या सदोरुभयमर्थविविक्तदृष्टिः ॥ ४२ ॥ तं त्वानुरूपमभजं जगतामधीशमात्मानमत्र च परत्र च कामपूरम् ॥ स्यान्मे तवांघ्रिररणं श्रुतिभिर्भ्रमंत्या यो वै भजंतमुपयात्यनृतापवर्गः ॥ ४३ ॥ तस्याः स्युरच्युत नृपा भवतोपदिष्टाः स्त्रीणां गृहेषु खरगोश्वविडालभृत्याः ॥ यत्कर्णमूलमरिकर्षण नोपयायाद्युष्मत्कथा मृडविरिंचसभासु गीता ॥ ४४ ॥ त्वक्श्मश्रुरोमनखकेशपिनद्धमंतर्मांसास्थिरक्तकृमिविट्कफपित्तवातम् ॥ जीवच्छवं भजति कांतमतिर्विमूढा या ते पदाब्जमकरंदमजिघ्रती स्त्री ॥ ४५ ॥**

नानेवाले तुम्हारे चरणोंकी शरण मुझे प्राप्तहो, यही मेरी प्रार्थना है ॥ ४३ ॥ हे शत्रुदमन ! हे अखण्डरूप ! आपने कहा कि, बडे बड़े वैभववाले राजा आपकी इच्छा करतेथे सो उन्हें किसलिये छोड़ दिया, यह आपका कहना असंगत है, क्योंकि आपने जो राजा बताये हैं वह कैसे हैं कि, जो स्त्रियोंके गृहोंमें गधेके समान केवल भार उठानेवाले, बैलके तुल्य सर्वदा क्लेश उठानेवाले, श्वानकी नाईं अपमान पानेवाले, बिड़ालके समान कृपण और क्रूर और सेवककी भाँति पराधीन हैं, वह तो उस मंदभागिनी स्त्रीको पति मिलने चाहिये कि जिसके कानमें शंकर और ब्रह्माजीकी सभाओंमें गाईजाती आपकी कथा न आई हो, अर्थात् जिसने तुम्हारे गुण न सुने हो, वह तो कदाचित् भूल जाय, परन्तु मैंने तो प्रथमही आपके गुणानुवाद सुन लियेथे ॥ ४४ ॥ और जिस स्त्रीने तुम्हारे चरणारविंदकी सुगंधि नहीं

मूँधी है वह स्त्री जीवितही मृतक पुरुषको पति मानकर भजै जो, कि, बाहर तो चर्म, रोम, नख और केश इनसे ढका है और भीतर मांस, हाड, रुधिर, कीडे, विष्ठा, कफ और वात पित्तसे भरा है उसे अपना पति मानकर कौन सेवन करै ? ॥ ४५ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा कि, हम घर और देहमें उदासीन हैं, रुक्मिणीने कहा कि, हे कमलदललोचन ! तुम अपने स्वरूपमें रमण करतेहो और मुझमें आसक्त नहींहै, दृष्टि जिनकी अर्थात् मेरी चाहना नहींहै, तौभी तुम्हारे चरणारविन्दोंमें मेरा स्नेह हो, तब श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, स्नेह होनेसे तुम्हें क्या लाभ होगा ? इसके उत्तरमें रुक्मिणीजीने कहा कि, तुम्हारे चरणारविन्दोंमें अनुराग होनाही बडा लाभ है, और जिससमय इस विश्वको बढ़ानेके लिये गुणको ग्रहणकर मुझ मायाकी ओर देखोगे, वही बड़ा अनुग्रह है ॥ ४६ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! इस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रने जो जो

**अस्त्वंबुजाक्ष मम ते चरणानुराग आत्मन्रतस्य मयि चानतिरिक्तदृष्टेः ॥ यर्ह्यस्य वृद्धय उपात्तरजोऽतिमात्रो मामीक्षसे तदु ह नः परमाऽनुकंपा ॥ ४६ ॥ नैवालीकमहं मन्ये वचस्ते मधुसूदन ॥ अंबाया इव हि प्रायः कन्यायाः स्याद्रतिः क्वचित् ॥ ४७ ॥ व्यूढायाश्चापि पुंश्चल्या मनोऽभ्येति नवंनवम् ॥ बुधोऽसतीं न बिभृयात्तां बिभ्रदुभयच्युतः ॥ ४८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ साध्व्येतच्छ्रोतुकामैस्त्वं राजपुत्रि प्रलंभिता ॥ मयोदितं यदन्वात्थ सर्वं तत्सत्यमेव हि ॥ ४९ ॥ यान्यान्कामयसे कामान्मय्यकामाय भामिनि ॥ संति ह्येकांतभक्तायास्तव कल्याणि नित्यदा ॥ ५० ॥**

बातें कही, इन सबका यथायोग्य उत्तर देकर रुक्मिणी बोली कि,हे मधुसुदन ! "आपने कहा कि, अपने समान क्षत्रियका अब भी हाथ पकड़लो" यह मैं झूंठ नहीं मानती, जैसे काशीके राजाकी पुत्री अम्बा, अम्बिका और अम्बालिका इन तीनों कन्याओंमेंसे अम्बा कन्याकी शाल्वराजासे जैसी प्रीति हुई,उसीप्रकार मेरी प्रीति आपमें हुई है ॥ ४७ ॥ और हे अच्युत ! विवाहिता व्यभिचारिणी स्त्रीके मन नवीन पुरुषोंमें जाते हैं, ऐसी बहुत कथा हैं, विवेकी पुरुष इस प्रकारकी खोटी स्त्रियोंको अपने घरमें नहीं रखते हैं, यदि रक्खें भी तो इस लोक और परलोकसे भ्रष्ट होजायँ ॥ ४८ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे रुक्मिणी ! तुम्हारी बात सुननेके लिये मैंने ऐसी ऐसी बातें कही थीं और मेरे वचनका जो जो उत्तर तुमने दिया सो सब सत्य है ॥ ४९ ॥ हे भामिनी ! हे मंगलरूपिणि ! जिस जिस वस्तुकी तुम चाहना करती हो, सो सो मुझमें एकान्त भक्ति होनेसे तुमको प्राप्तही हैं हे

कल्याणी ! मुक्तिपर्यन्त तुम्हारे सब मनोरथ प्राप्त होंगे ॥ ५० ॥ हे निष्कलंक रुक्मिणी ! तुम्हारा पतिपर प्रेम और पतिव्रतापन हमने भलीप्रकार जानलिया, क्योंकि हमने यद्यपि वचन कहकर तुमको चलायमानभी किया, परन्तु तोभी तुम्हारी बुद्धि मुझसे चलायमान न हुई ॥ ५१ ॥ विषयोंमें आत्मा और मन लगाये जो पुरुष तपस्या और ब्रह्मचर्य करके स्त्री पुरुष भोगार्थ सुखके लिये मेरा भजन करते हैं, वह मेरी मायासे मोहित होकर भूलरहेहैं ॥ ५२ ॥ हे भामिनी ! मोक्षसहित सम्पूर्ण सम्पत्तियोंका दाता मुझे पाकर भी जो विषयोंकी चाहना करतेहैं, और मेरी चाहना नहीं करते, वह पुरुष अभागी हैं, क्योंकि विषयोंका सुख तो कुत्ते और शूकरोंकी योनिमें भी मिलजाताहै, विषयोंमें मन रहनेसे नरक

उपलब्धं पतिप्रेम पातिव्रत्यं च तेऽनघे ॥ यद्वाक्यैश्चाल्यमानाया न धीर्मय्यपकर्षिता ॥ ५१ ॥ ये मां भजंति दांपत्ये तपसा व्रतचर्यया ॥ कामात्मानोऽपवर्गेशं मोहिता मम मायया ॥ ५२ ॥ मां प्राप्य मानिन्यपवर्गसंपदं वांछंति ये संपद एव तत्पतिम् ॥ ते मंदभाग्या निरयेऽपि ये नृणां मात्रात्मकत्वान्निरयः सुसंगमः ॥ ५३ ॥ दिष्ट्या गृहेश्वर्यसकृन्मयि त्वया कृतानुवृत्तिर्भवमोचनी खलैः ॥ सुदुष्करासौ सुतरां दुराशिषो ह्यसुंभराया निकृतिं जुषः स्त्रियाः ॥ ५४ ॥ न त्वा दृशीं प्रणयिनीं गृहिणीं गृहेषु पश्यामि मानिनि यया स्वविवाहकाले ॥ प्राप्तान्नृपानविगणय्य रहोहरो मे प्रस्थापितो द्विज उपश्रुतसत्कथस्य ॥ ५५ ॥ भ्रातुर्विरूपकरणं युधि निर्जितस्य प्रोद्वाहपर्वणि च तद्वधमक्षगोष्ठ्याम् ॥ दुःखं समुत्थमसहोऽस्मदयोगभीत्या नैवाब्रवीः किमपि तेन वयं जितास्ते ॥ ५६ ॥

होताहै ॥ ५३ ॥ हे घरकी महारानी ! संसारको छुडानेवाली चाहना रहित मनकी वृत्ति तैंने मुझमें लगाई, यह भली बात है, खोटे अभिप्राय और अपने प्राणोंका भरण पोषण कर औरको ठगनेवाली स्त्रीके मनकी वृत्ति मुझमें नहीं लगतीहै ॥ ५४ ॥ हे प्राणेश्वरी ! सोलह हजार एकसौ आठ महलोंमें तुम्हारे समान प्यार करनेवाली मैं और स्त्री नहीं देखता, क्योंकि विवाहके समय आयेहुये राजाओंको त्यागकर मेरी ओर देख पाती लिखकर मेरे पास ब्राह्मणको भेजा ॥ ५५ ॥ युद्धमें तुम्हारे भाईको जीत उसका शिर मुँडकर विरूप कर दिया था और अनिरुद्धके विवाहमें चौपड़ खेलते खेलते उसे मारडाला, यह भाईका दुःख हमारे त्यागनेके भयसे तुमने सहज करलिया और मुझसे कुछ न कहा, ऐसी

तुम्हारी बातोंने हमको वश करलिया है ॥ ५६ ॥ हे प्राणवल्लभे ! मेरे बुलानेके लिये सबसे छिपाकर दूतको मेरे पास भेजा और जब मुझे आनेमें विलम्ब हुआ तब इस विश्वको शून्य मानकर " और राजा मेरे योग्य नहीं हैं " यह निश्चय कर शरीर त्यागनेकी इच्छा करने लगी, यह बात तुम्हारे अतिरिक्त और किससे होसक्तीहै, हम तुम्हारी क्या प्रशंसा करें ? ॥ ५७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! इस प्रकार जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मनुष्यलोककी लीलाका अनुकरण कर हास्यकी बातें करके रुक्मिणी आदि रानियोंके साथ रमण करते थे ॥ ५८ ॥ सामर्थ्यवान् सम्पूर्ण लोकोंके गुरु सबका दुःख हरनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र इसीप्रकार और रानियोंके महलोंमें भी रहकर

**दूतस्त्वयात्मलभने सुविविक्तमंत्रः प्रस्थापितो मयि चिरायति शून्यमेतत् ॥ मत्वा जिहास इदमंगमनन्ययोग्यं तिष्ठेत तत्त्वयि वयं प्रतिनंदयामः ॥ ५७ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं सौरतसंलापैर्भगवाञ्जगदीश्वरः ॥ स्वरतो रमया रेमे नरलोकं विडंबयन् ॥ ५८ ॥ तथान्यासामपि विभुर्गृहेषु गृहवानिव ॥ आस्थितो गृहमेधीयान्धर्मांल्लोकगुरुर्हरिः ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्धे कृष्णरुक्मिणीसंवादो नाम षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥**

**श्रीशुक उवाच ॥ एकैकशस्ताः कृष्णस्य पुत्रान्दशदशाबलाः ॥ अजीजनन्ननवमात्पितुः सर्वात्मसंपदा ॥ १ ॥ गृहादनपगं वीक्ष्य राजपुत्र्योऽच्युतं स्थितम् ॥ प्रेष्ठं न्यमंसत स्वंस्वं न तत्तत्त्वविदः स्त्रियः ॥ २ ॥ चार्वब्जकोशवदनायतबाहुनेत्रसप्रेमहासरसवीक्षितवल्गुजल्पैः ॥ संमोहिता भगवतो न मनो विजेतुं स्वैर्विभ्रमैः समशकन्वनिता विभून्मः ॥३॥**

गृहस्थाश्रमकैसा धर्म सिखाते थे ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे भाषाटीकायां रुक्मिणीसंवादोनाम षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥ दोहा—इकसठमें परिवार हरी, वरणौं सब सन्तान । विवाहमें अनिरुद्धके, हनो रुक्म बलवान् ॥ ६१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी एकएक रानीने श्रीकृष्णचन्द्रकेही समान रूप, गुणवाले दश दश पुत्र उत्पन्न किये ॥ १ ॥ घरसे कहीं बाहर न जायँ अपने पास ही रहैं, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रको देखकर राजाओंकी पुत्री " श्रीकृष्ण आत्माराम हैं " इस बातको न जान अपना अपना प्यारा मानने लगीं ॥ २ ॥ व्यापक श्रीकृष्णचन्द्र भगवान्ने कमलकोशके समान सुकुमार मुख, बड़ी भुजा, बड़े

नेत्र और प्रेमसहित मन्द मुसकान, रसभरी चितवन, मनोहर वाणी इत्यादिकोंसे मोहित होकर जो स्त्री अपने अपने अनेक विलासोंसे पूर्णब्रह्म श्रीकृष्णचन्द्रका मन मोहित करनेको समर्थ नहीं हुई ॥ ३ ॥ गूढ हास्ययुक्त कटाक्षसे जताये अभिप्रायसे मनके हरनेवाले भ्रुकुटीरूप मण्डलप्रेरित जो सुरत सम्बन्धी विचार उनमें प्रगल्भ जो मन्मथ ( कामदेव ) के बाण और दूसरे भी कामशास्त्रमें प्रसिद्ध जो उपाय, उनसे यह सोलह हजार एकसौ आठ स्त्रियें भी भगवान् वासुदेवका मन वश करनेको समर्थ न हुईं ॥ ४ ॥ ब्रह्मादिक देवता भी जिनके मार्गको नहीं जानते, ऐसे लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रको इसप्रकार पति पाकर यह स्त्रियें निरन्तर बडे आनन्दसे स्नेहभरी हँसनि, चितवन और हास्य चितवनपूर्वक नवीन संगम उन नवीन संगममें बोलना इत्यादि विलाससमूहोंका सेवन करतीथीं ॥ ५ ॥ यद्यपि एक एक रानीके सन्मुख सौ सौ दासी हाथ

स्मायावलोकलवदर्शितभावहारिभ्रूमंडलप्रहितसौरतमंत्रशौंडैः ॥ पत्न्यस्तु षोडशसहस्रमनंगबाणैर्यस्येन्द्रियं विमथितुं करणैर्न शेकुः॥४॥इत्थं रमापतिमवाप्य पतिं स्त्रियस्ता ब्रह्मादयोऽपि न विदुः पदवीं यदीयाम् ॥ भेजुर्मुदाऽविरतमेधितयाऽनुरागहासावलोकनवसंगमलालसाद्यम् ॥ ५ ॥ प्रत्युद्गमासनवरार्हणपादशौचतांबूलविश्रमणवीजनगंधमाल्यैः ॥ केशप्रसारशयनस्नपनोपहार्यैर्दासीशता अपि विभोर्विदधुः स्म दास्यम् ॥६॥ तासां या दशपुत्राणां कृष्णस्त्रीणां पुरोदिताः ॥ अष्टौ महिष्यस्तत्पुत्रान्प्रद्युम्नादीन्गृणामि ते ॥ ७ ॥ चारुदेष्णः सुदेष्णश्च चारुदेहश्च वीर्यवान् ॥ सुचारुश्चारुगुप्तश्च भद्रचारुस्तथापरः॥८॥ चारुचंद्रो विचारुश्च चारुश्च दशमो हरेः॥ प्रद्युम्नप्रमुखा जाता रुक्मिण्यां नावमाः पितुः ॥९॥

जोड़े खडी रहती थीं, परन्तु तोभी सम्मुख जाकर लिवालाना, आसन बिछाना, पूजन करना, चरण धोना, बीरा लगाना, चरण दाबना, पंखा करना, अतर लगाना, पुष्प चढ़ाना, केश सुधारना, शय्या बिछाना, स्नान कराना और भेंट देना इत्यादि यह श्रीकृष्णचन्द्रकी सेवा आपही करती थीं ॥ ६ ॥ हे राजन् ! दश दश पुत्रोंवाली श्रीकृष्णचन्द्रकी रानियें थीं, उनमें आठ पटरानी प्रथम वर्णन कर आये हैं उनके प्रद्युम्नादि पुत्रोंके नाम तुमसे वर्णन करता हूं ॥ ७ ॥ यथा–प्रद्युम्न, चारुदेष्ण, सुदेष्ण बलवान् चारुदेह, सुचारु, चारुगुप्त, भद्रचारु ॥ ८ ॥ चारुचन्द्र, विचारु और चारु, यह दश पुत्र श्रीकृष्णचन्द्रके रुक्मिणीसे उत्पन्न हुए ॥ ९ ॥

भानु, सुभानु, स्वर्भानु, प्रभानु, भानुमान्, चन्द्रभानु, बृहद्भानु, रतिभानु ॥ १० ॥ श्रीभानु और प्रतिभानु, यह दश पुत्र सत्यभामाने उत्पन्न किये और साम्ब, सुमित्र, पुरुजित, शतजित, सहस्रजित् ॥ ११ ॥ विजय, चित्रकेतु, वसुमान्, द्रविड़ और क्रतु, यह साम्बसे आदि लेकर श्रीकृष्ण चन्द्रके समान गुणवाले दश पुत्र जाम्बवतीके उत्पन्न हुए ॥ १२ ॥ और वीर, चन्द्र, अश्वसेन, चित्र, वेगवान्, वृष, आम, शंकु, शोभायमान वसु और कुंति यह दश नाग्नजितीके पुत्र उत्पन्न हुए ॥ १३ ॥ श्रुत, कवि, वृष, वीर, सुबाहु, भद्र, शान्ति, दर्श, पूर्णमास और इन सबसे छोटा सोमक यह दश पुत्र कालिन्दीके हुए ॥ १४ ॥ प्रघोष, गात्रवान्, सिंह, बल, प्रबल, ऊर्ध्वग, महाशक्ति, सह, ओज और अपराजित इन दश पुत्रोंने

**भानुः सुभानुः स्वर्भानुः प्रभानुर्भानुमांस्तथा ॥ चंद्रभानुर्बृहद्भानुरतिभानुस्तथाष्टमः ॥१०॥ श्रीभानुः प्रतिभानुश्च सत्यभामात्मजा दश ॥ सांबः सुमित्रः पुरुजिच्छतजिच्च सहस्रजित् ॥ ११ ॥ विजयश्चित्रकेतुश्च वसुमान्द्रविडः क्रतुः ॥ जांबवत्याः सुता ह्येते सांबाद्याः पितृसंमताः ॥ १२ ॥ वीरश्चंद्रोऽश्वसेनश्च चित्रगुर्वेगवान्वृषः ॥ आमः शंकुर्वसुः श्रीमान्कुंतिर्नाग्नजितेः सुताः ॥ १३ ॥ श्रुतः कविर्वृषो वीरः सुबाहुर्भद्र एकलः ॥ शांतिर्दर्शः पूर्णमासः कालिंद्याः सोमकोऽवरः ॥ १४ ॥ प्रघोषो गात्रवान्सिंहो बलः प्रवल ऊर्ध्वगः ॥ माद्र्याः पुत्रा महाशक्तिः सह ओजोऽपराजितः ॥ १५ ॥ वृको हर्षोऽनिलो गृध्रो वर्धनोन्नाद एव च ॥ महाशः पावनो वह्निर्मित्रविंदात्मजाः क्षुधिः ॥१६॥ संग्रामजिद् बृहत्सेनः शूरः प्रहरणोऽरिजित ॥ जयः सुभद्रो भद्राया वाम आयुश्च सत्यकः ॥ १७ ॥ दीप्तिमांस्ताम्रतप्ताद्या रोहिण्यास्तनया हरेः ॥ प्रद्युम्नाच्चानिरुद्धोऽभूद्रुक्मवत्यां महाबलः ॥ १८ ॥**

लक्ष्मणासे जन्मग्रहण किया ॥ १५ ॥ वृक, हर्ष, अनिल, गृध्र, वर्द्धन, उन्नाद, महाश, पवन, वह्नि और क्षुधि, यह दश पुत्र मित्रविन्दासे जन्मे ॥ ॥ १६ ॥ संग्रामजित, बृहत्सेन, शूर, प्रहरण, अरिजित, जय, सुभद्र, वाम, आयु और सत्यक यह दश पुत्र भद्रा नाम रानीसे उत्पन्न हुए, ॥ १७ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित् ! यह भगवान् श्रीकृष्णचंद्रकी आठ रानियोंके पुत्रोंका वर्णन किया अब बलदेवजीकी रानी रेवतीके दीप्तिमान् ताम्रतप्तादि पुत्र उत्पन्न हुए. भोजकटपुरवासी रुक्मकी पुत्री रुक्मवतीमें प्रद्युम्नजीसे महाबलवान् अनिरुद्धनाम पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ १८ ॥

हे परीक्षित् ! यह जो श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र और उनके पुत्र और नाती करोड़ों हुए और श्रीकृष्णचन्द्रसे उत्पन्नहुए पुत्रोंकी सोलह हजार माता हुई ॥ १९ ॥ राजा परीक्षितने कहा कि, हे भगवन्! रुक्मीने अपने वैरीके पुत्रको अपनी कन्या कैसे व्याही? वह तो युद्धमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे पराजित होकर उनके मारनेका उपाय देख रहा था, हे विद्वन् ! इन दोनों शत्रुओंके बीचमें विवाहका सम्बन्ध कैसे हुआ ? यह विस्तार सहित हमारे आगे वर्णन कीजिये ॥ २० ॥ कदाचित् आप कहें कि, हम इस बातको क्या जानें इसका उत्तर यह है कि, योगीश्वर तो भूत, भविष्य, वर्त्तमान, इंद्रियोंसे अगम्य दूर अथवा किसीके ओटमें हो उसे भी भलीप्रकार जानते हैं ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाभागवत

पुत्र्यां तु रुक्मिणो राजन्नाम्ना भोजकटे पुरे ॥ एतेषां पुत्रपौत्राश्च बभूवुः कोटिशो नृप ॥ मातरः कृष्णजातानां सहस्राणि च षोडश ॥ १९ ॥ राजोवाच ॥ कथं रुक्म्यरिपुत्राय प्रादाद्दुहितरं युधि ॥ कृष्णेन परिभूतस्तं हंतुं रंध्रं प्रतीक्षते ॥ २० ॥ एतदाख्याहि मे विद्वन्द्विषोर्वैवाहिकं मिथः ॥ अनागतमतीतं च वर्तमानमतींद्रियम् ॥ विप्रकृष्टं व्यवहितं सम्यक् पश्यंति योगिनः ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वृतः स्वयंवरे साक्षादनंगोंगयुतस्तया ॥ राज्ञः समेतान्निर्जित्य जहारैकरथो युधि ॥ २२ ॥ यद्यप्यनुस्मरन्वैरं रुक्मी कृष्णावमानितः ॥ व्यतरद्भागिनेयाय सुतां कुर्वन्स्वसुः प्रियम् ॥ २२ ॥ रुक्मिण्यास्तनयां राजन्कृतवर्मसुतो बली ॥ उपयेमे विशालाक्षीं कन्यां चारुमतीं किल ॥ २४ ॥ दौहित्रायानिरुद्धाय पौत्रीं रुक्म्यददाद्धरेः ॥ रोचनां बद्धवैरोऽपि स्वसुः प्रियचिकीर्षया ॥ जानन्नधर्मं तद्यौनं स्नेहपाशानुबंधनः ॥ २५ ॥

परीक्षि ! रुक्मीकी पुत्री रुक्मवतीने साक्षात् मूर्त्तिमान् कामदेवका अवतार प्रद्युम्नको स्वयंवरमें वरलिया, तो वह युद्धमें इकट्ठे हुए राजाओंको एकही रथमें जीत उसे हरण करके लेगये ॥ २२ ॥ यद्यपि रुक्मी श्रीकृष्णचन्द्रके तिरस्कारका वैर स्मरण रखता था परन्तु तो भी बहनको प्रसन्न करनेके लिये भानजेको अपनी कन्या दी ॥ २३ ॥ हे महाराज परीक्षित् ! सुन्दरबुद्धि, विशालनेत्रवाली रुक्मिणीकी चारुमती पुत्रीका बलवान् कृतवर्माके पुत्रने पाणिग्रहण किया ॥ २४ ॥ यद्यपि रुक्मी वैर बांध रहा था परन्तु तोभी अपनी बहनको राजी करनेके लिये श्रीकृष्णके

नाती अपने दौहिते अनिरुद्धको अपनी पोती रोचना नामक कन्या दी, शत्रुके साथ सम्बन्ध करना अयोग्य है, इस बातको स्वयं रुक्मी जानता था परन्तु स्नेहके पाशसे बँधकर विवाह करदिया * ॥२५॥ हे राजा परीक्षित् ! उस अनिरुद्धके विवाहोत्सवमें रुक्मिणी, श्रीकृष्ण, बलदेव और साम्ब प्रद्युम्नको आदि लेकर सब यादव भोजकटपुरको बरातमें गये ॥ २६ ॥ जब विवाह होचुका, तब कलिंगदेशके राजाको आदिले घमंडी राजा

तस्मिन्नभ्युदये राजन् रुक्मिणी रामकेशवौ ॥ पुरं भोजकटं जग्मुः सांबप्रद्युम्नकादयः ॥ २६ ॥ तस्मिन्निवृत्त उद्वाहे कालिंगप्रमुखाः नृपाः ॥ दृप्तास्ते रुक्मिणं प्रोचुर्बलमक्षैर्विनिर्जय ॥ २७ ॥ अनक्षज्ञो ह्ययं राजन्नपि तद्व्यसनं महत् ॥ इत्युक्तो बलमाहूय तेनाक्षै रुक्म्यदीव्यत ॥ २८ ॥ शतं सहस्रमयुतं रामस्तत्राददे पणम् ॥ तं तु रुक्म्यजयत्तत्र कालिंगः प्राहसद्बलम् ॥ दंतान्संदर्शयन्नुच्चैर्नामृष्यत्तद्धलायुधः ॥ २९ ॥

रुक्मीसे कहनेलगे कि, हे रुक्मी ! बलदेवजीको जुएमें जीतलो ॥ २७ ॥ हे राजा रुक्मी ! यह बलदेव पाँसेका खेल नहीं जानता, परन्तु इनको खेलनेका व्यसन बड़ा है, यह सुन्तेही रुक्मी बलदेवजीको बुलाय उनके संग जुआ खेलनेलगा ॥ २८ ॥ बलरामजीने वहाँ प्रथम सौ, फिर हजार, इसके पीछे दशहजार रुपयेका दाँव लगाया, परन्तु वह दाँव रुक्मीही धाँधलबाजी करके जीतगया उस समय कलिंगदेशका राजा दाँत दिखाकर

---

* शंका–भागवतमें लिखा है कि, राजा रुक्मी जानता था कि, फूफीकी लडकीके साथ विवाह करनेका तथा मामाकी लडकीके साथ विवाह करनेका महादोष है, इस धर्मको विना जाने जो विवाह करेगा तो पाप होगा और जो जानबूझके करेगा तो उसको महापाप होगा, फिर जानबूझकर अपने पुत्रकी लडकीको अनिरुद्धके सग क्यों विवाहदी ? क्योंकि वह कन्या अनिरुद्धके मामाकी थी और जो कोई कहे कि, रुक्मीने, श्रीकृष्णचन्द्रजीके स्नेह करके भी अधर्मरूप कन्यादान किया है तोभी यह बात ठीक है, परन्तु जिस स्नेहसे ससारमें निन्दा होय और मृत्यु होनेके पीछे प्राणीको रौरवनरकमें जानापडे, ऐसे स्नेहकी मुनिलोग प्रशंसा नहीं करते ॥

उत्तर–राजा रुक्मीने विचार किया कि, जो मैं अपने लडकेकी लडकीको श्रीकृष्णके पोतेको विवाह दूगा तो श्रीकृष्ण मेरे ऊपर बहुत प्रसन्न होवेंगे, ऐसा विचारके अपने ऊपर श्रीकृष्णका स्नेह समझकर अधर्मरूप विवाह किया और लोककी निन्दा और नरककी त्रास दोनोंको त्यागकर अपनी पोतीका विवाह श्रीकृष्णके पोतेके सग करदिया, राजा रुक्मीने विचार किया कि, जो मेरे ऊपर कृष्ण प्रसन्न रहेंगे तव लोकमें मेरी निन्दा कौन कर सक्ता है ? और नरकमें भी कृष्णके सामने मुझे कौन डाल सक्ता है । ऐसा विचारके रुक्मीने अधर्मरूप विवाह किया था ॥

बलदेवजीकी बहुत हँसी करके कहने लगा कि, रे! जुँवाका खेल और पाशोंकी सार तुम गँवार क्या जानोगे, क्योंकि, जुँवा खेलना और युद्ध करना तो राजाओंका काम है तुम गोपग्वाल तो गौवोंको पहचानते हो ऐसे सुन तब बलरामजी उस हँसीको सहन न करसके ॥ २९ ॥ इसके उपरान्त रुक्मीने एक लाख मोहरोंका दाव लगाया, उसे बलदेवजी जीते, परन्तु उस समय कपट करके "मैंने जीता" इस प्रकार रुक्मी कहने लगा ॥ ३० ॥ जिस प्रकार अमावस व पूर्णमासीको समुद्र क्षोभयुक्त होताहै, उसी प्रकार श्रीमान् बलदेवजी अत्यन्त क्रोधसे क्षुभित होगये और स्वभावहीसे जिनके अरुण नेत्र हैं ऐसे बलरामजीने अति क्रोधकर दश करोड़का दाँव लगादिया ॥ ३१ ॥ और वास्तवमें बलदेवजी वह दाँव जीतगये तब फिर रुक्मीने कपट करके कहा कि मैं जीताहूं, इस विषयमें यह जो सभासद उपस्थित हैं, इनसे बूझलो

ततो लक्षं रुक्म्यगृह्णाद् ग्लहं तत्राजयद्बलः ॥ जितवानहमित्याह रुक्मी कैतवमाश्रितः ॥ ३० ॥ मन्युना क्षुभितः श्रीमान्समुद्र इव पर्वणि ॥ जात्यारुणाक्षोऽतिरुषा न्यर्बुदं ग्लहमाददे ॥ ३१ ॥ तं चापि जितवान्रामो धर्मेण च्छलमाश्रितः ॥ रुक्मी जितं मयात्रेमे वदन्तु प्राश्निका इति ॥ ३२ ॥ तदाऽब्रवीन्नभोवाणी बलेनैव जितो ग्लहः ॥ धर्मतो वचनेनैव रुक्मी वदति वै मृषा ॥ ३३ ॥ तामनादृत्य वैदर्भो दुष्टराजन्यचोदितः ॥ संकर्षणं परिहसन्बभाषे कालचोदितः ॥ ३४ ॥ नैवाक्षकोविदा यूयं गोपाला वनगोचराः ॥ अक्षैर्दीव्यंति राजानो बाणैश्च न भवादृशाः ॥ ३५ ॥ रुक्मिणैवमधिक्षिप्तो राजभिश्चोपहासितः ॥ क्रुद्धः परिघमुद्यम्य जघ्ने तं नृम्णसंसदि ॥ ३६ ॥ कलिंगराजं तरसा गृहीत्वा दशमे पदे ॥ दंतानपातयत्क्रुद्धो योऽहसद्विवृतैर्द्विजैः ॥ ३७ ॥

इस प्रकार बलदेवजी और रुक्मीका विवाद हो रहा था कि, इतनेहीमें आकाशवाणी हुई कि बलदेवजी जीते हैं और रुक्मीका वचन मिथ्या है ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ उस समय आकाशवाणीका निरादर करके दुष्ट राजाओंका सिखाया रुक्मी, महात्मा बलदेवजीकी हँसी करता कालसे प्रेरित होकर यह वचन कहनेलगा कि, ॥ ३४ ॥ गौओंके चरानेवाले तुम पाँसे खेलना नहीं जानते, पाँसोंसे और बाणोंसे तो राजालोग खेलतेहैं, आपसरीखे पाँसे खेलना क्या जाने? ॥३५॥ हे परीक्षित्! जब इस प्रकार रुक्मीने अनादर और राजाओंने हँसी करी, तब महाबलवान् बलरामजीने अत्यन्त क्रोधित हो, परिघ उठाय मंगल सभामें रुक्मीका संहार किया और कहा ॥ ३६ ॥ हे राजन्! जब बलरामजीने सब राजोंके देखते २

रुक्मीको मारडाला उस समय कालिंगदेशका राजा अत्यन्त भयभीत होकर भागा, तब झुझलाकर बलरामजीने उसे दशही पगपर पकड लिया और जौनसे दाँत फाडकर वह हँसा था, वह दाँत तोड़दिये ॥ ३७ ॥ और राजा भी बलदेवजीके परिघसे पीड़ित हो, डरकर भागगये, जिनके हाथ, जंघा और शिर टूट गये थे और रुधिरसे उनका शरीर भीज रहा था ॥ ३८ ॥ हे परीक्षित्! जब श्रीकृष्णका साला रुक्मी मारागया, उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने न तो अच्छा कहा, न बुरा कहा क्योंकि, जो अच्छा कहते, तो रुक्मिणी अप्रसन्न होती और बुरा कहते, तो बलदेवजी अत्यन्त बुरा मानते, इसलिये कुछ न कहा चुप चाप रहे ॥ ३९ ॥ इसके उपरान्त दुलहिनके साथ अनिरुद्धजीको रथमें बिठाय बलरामादि सब यादव भग

अन्ये निर्भिन्नबाहूरुशिरसो रुधिरोक्षिताः ॥ राजानो दुद्रुवुर्भीता बलेन परिघार्दिताः ॥ ३८ ॥ निहते रुक्मिणि श्याले नाब्रवीत्साध्वसाधु वा ॥ रुक्मिणीबलयो राजन्स्नेहभंगभयाद्धरिः ॥ ३९ ॥ ततोऽनिरुद्धं सह सूर्यया वरं रथं समारोप्य ययुः कुशस्थलीम् ॥ रामादयो भोजकटाद्दशार्हाः सिद्धाखिलार्था मधुसूदनाश्रयाः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भा० महापु० दशमस्कंधे उत्त० अनिरुद्धविवाहे रुक्मिवधो नामैकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥ राजोवाच ॥ बाणस्य तनयामूषामुपयेमे यदूत्तमः ॥ तत्र युद्धमभूद्घोरं हरिशंकरयोर्महत् ॥ एतत्सर्वं महायोगिन्समाख्यातुं त्व मर्हसि ॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ बाणः पुत्रशतज्येष्ठो बलेरासीन्महात्मनः ॥ येन वामनरूपाय हरयेऽदायि मेदिनी ॥२॥

वान् श्रीकृष्णचन्द्रका आश्रय पाय सब मनोरथ सिद्धकर भोजकटपुरसे चल द्वारकापुरीमें आये ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धोत्तरार्द्धे भाषाटीकायामनिरुद्धविवाहे रुक्मिवधो नामैकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥ दोहा–बासठवें अध्यायमें, बाणासुर बलवान्। बाँधिलियो अनिरुद्धको, सो सब कहौ बखान ॥ ६२ ॥ राजा परीक्षित् पूँछनेलगे कि, हे योगिन्! बाणासुरकी पुत्री ऊषाने अनिरुद्धके साथ विवाह किया, इसमें श्रीकृष्णका और महादेवजीका बडा युद्ध हुआ उस कथाको कहिये ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्! भगवान् विष्णुने जब वाम

नरूप धारण करके राजा बलिसे पृथ्वी माँगी तब सब पृथ्वी जिनने दान करदी ॥ २ ॥ ऐसे महात्मा राजा बलिके सौ पुत्र उत्पन्न हुए उनमें ज्येष्ठ पुत्र भगवान् महादेवजीका अत्यन्त भक्त सबका मान्य, ज्ञानवान् बुद्धिवान्, सत्यसंकल्प, दृढव्रत, बाणासुर नामसे प्रसिद्ध था ॥ ३ ॥ और शोणितनाम रमणीकपुरमें राज्य करता था उस बाणासुरके सन्मुख भगवान्, महादेवजीकी कृपासे संपूर्ण देवता सेवकोंकी भाँति खड़े रहते थे, एक समय तांडव नृत्यमें हजार भुजाओंसे बाजे-बजाय भोलानाथको बाणासुरने प्रसन्न किया, तब सब प्राणियोंके ईश्वर भक्तवत्सल भगवान् महादेवजी बाणासुरको वर देनेकी इच्छा करने लगे, तब शिवजीसे " मेरे पुरकी तुम रक्षा करो " यह बाणासुरने वर माँगा ॥ ४ ॥ ५ ॥ पराक्रमके दुर्म

तस्यौरसः सुतो बाणः शिवभक्तिरतः सदा ॥ मान्यो वदान्यो धीमांश्च सत्यसंधो दृढव्रतः ॥ ३ ॥ शोणिताख्यपुरे रम्ये सराज्यमकरोत्पुरा ॥ तस्य शंभोः प्रसादेन किंकरा इव तेऽमराः ॥ सहस्रबाहुर्वाद्येन तांडवेऽतोषयन्मृडम् ॥ ४ ॥ भगवान्सर्वभूतेशः शरण्यो भक्तवत्सलः ॥ वरेण छंदयामास स तं वव्रे पुराधिपम् ॥ ५ ॥ स एकदाह गिरिशं पार्श्वस्थं वीर्यदुर्मदः ॥ किरीटेनार्कवर्णेन संस्पृशंस्तत्पदांबुजम् ॥ ६ ॥ नमस्ये त्वां महादेव लोकानां गुरुमीश्वरम् ॥ पुंसामपूर्णकामानां कामपूरामरांघ्रिपम् ॥७॥ दोस्सहस्रं त्वया दत्तं परं भाराय मेऽभवत् ॥ त्रिलोक्यां प्रतियोद्धारं न लभे त्वदृते समम् ॥ ८ ॥ कंडूत्या निभृतैर्दोर्भिर्युयुत्सुर्दिग्गजानहम् ॥ आद्याऽयां चूर्णयन्नद्रीन्भीतास्तेऽपि प्रदुद्रुवुः ॥ ९ ॥

दसे बाणासुर अपने पास रहनेवाले शिवजीके चरणारविन्दोंको सूर्यके तेजके समान किरीटसे स्पर्श करके एक समय कहनेलगा ॥ ६ ॥ कि, हे सब लोकोंके गुरु महादेव ! जिनके मनोरथ पूर्ण नहीं हुए हैं, तुम उन पुरुषोंके मनोरथ पूर्ण करनेवाले कल्पवृक्ष हो इसलिये आपको नमस्कार है ॥७॥ और हे देव ! आपने जो कृपाकरके हजार भुजा मुझे दीं, सो उनका अवतक केवल बोझही हुआ है, इसलिये त्रिलोकीमें तुम्हारे विना और कोई मुझे बराबरका युद्ध करनेवाला नहीं मिलता ॥ ८ ॥ हे आदिपुरुष ! जब मेरी भुजाओंमें बहुत खूजली उठी, तब मैं युद्ध करनेके लिये पर्वतोंको तोडता फोडता दिग्गजोंके पास गया, परन्तु वह भी मेरे भयसे भीत हो दिशाओंको छोड़कर भागगये, इस कारण कृपा करके आप

मुझसे युद्धकर मेरा मनोरथ पूर्ण कीजिये ॥ ९ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार बाणासुरका वचन सुन भगवान् महादेवजी अत्यन्त क्रोधित होकर कहने लगे कि, मूढ ! जिस समय मेरी दीहुई ध्वजा तेरे महलपरसे टूटकर गिरपडेगी, उस समय तेरी बराबरीके बलवान्से तेरा युद्ध होगा, और तेरा गर्व भी उसी समय चूर्ण होजायगा ॥ १० ॥ हे परीक्षित् ! जब भगवान् भूतनाथ महादेवजीने इस प्रकार कहा, तब कुबुद्धि बाणासुर शिर नवाय अपने घरको चलागया और अपने बल, बुद्धि पराक्रमके नाश करनेवाली महादेवजीकी आज्ञाका पैंडा देखने लगा ॥ ११ ॥ हे राजन् ! इस बाणासुरके एक ऊषानामक कन्या थी उसका पहले कभी जिसको न देखा और न कभी सुना ऐसे सुन्दर अनिरुद्धके साथ स्वप्नमें

तच्छ्रुत्वा भगवान्क्रुद्धः केतुस्ते भज्यते यदा ॥ त्वद्दर्पघ्नं भवेन्मूढ संयुगं मत्समेन ते ॥ १० ॥ इत्युक्तः कुमतिर्हृष्टः स्वगृहं प्राविशन्नृप ॥ प्रतीक्षन्गिरिशादेशं स्ववीर्यनशनं कुधीः॥ ११ ॥ तस्योषा नाम दुहिता स्वप्ने प्राद्युम्निना रतिम् ॥ कन्याऽलभत कांतेन प्रागदृष्टश्रुतेन च ॥ १२ ॥ सा तत्र तमपश्यंती कासि कांतेति वादिनी ॥ सखीनां मध्य उत्तस्थौ विह्वला व्रीडिता भृशम् ॥ १३ ॥ बाणस्य मंत्री कुंभांडश्चित्रलेखा च तत्सुता ॥ सख्यपृच्छत्सखीमूषां कौतूहलसमन्विता ॥ १४ ॥ कं त्वं मृगयसे सुभ्रूः कीदृशस्ते मनोरथः ॥ हस्तग्राहं न तेऽद्यापि राजपुत्र्युपलक्षये ॥ १५ ॥ ऊषोवाच ॥ दृष्टः कश्चिन्नरः स्वप्ने श्यामः कमललोचनः ॥ पीतवासा बृहद्बाहुर्योषितां हृदयंगमः ॥ १६ ॥

समागम हुआ ॥ १२ ॥ इसके उपरान्त जागनेपर वहाँ अनिरुद्धको न देख अत्यन्त लज्जित हो, हे कंत ! तुम कहाँ गये ? इसप्रकार पुकारती पुकारती विह्वल होकर सखियोंके बीचमें गिरपड़ी ॥ १३ ॥ तब बाणासुरके मंत्री कुंभाण्डकी पुत्री चित्ररेखा आश्चर्य मानकर अपनी प्रिय सखी ऊषासे पूँछनेलगी ॥ १४ ॥ कि, हे सुभ्रु ! हे प्यारी ऊषा ! तू किसे ढूँढ़ती है और तेरा क्या मनोरथ है ? हे राजकुमारि ! अभी तो तेरा विवाह भी नहीं हुआ है, फिर किस प्रकार पति पुकारती फिरती है ? ॥ १५ ॥ इस प्रकार चित्ररेखाका वचन सुनकर ऊषा बोली कि, श्याम

स्वरूप, कमलके समान नेत्र पीताम्बर धारण किये, बडी भुजा और स्त्रियोंके मनको मोहित करनेवाला ऐसा पुरुष मैंने स्वप्नमें देखाहै ॥ १६ ॥ मैं उसी प्रीतमको ढूँढ़ रही हूँ, वह मुझे अधरामृत पिलाय मुझ अभिलाषिणीको दुःखके समुद्रमें पटककर कहीं चला गया ॥ १७ ॥ यह वचन सुनकर चित्ररेखा बोली कि, हे ऊषा ! तेरा दुःख मैं दूर करूँगी, जिस पुरुषने तेरा चित्त चुराया है, यदि वह त्रिलोकीमें कहीं होगा तो ढूँढ़कर ले आऊँगी, परन्तु उसे बता दे ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त चित्ररेखा देवता, गंधर्व, सिद्ध, चारण और पन्नग इनके चित्र लिखकर फिर दैत्य, विद्याधर, यक्ष, मनुष्य इन सबके चित्र लिखनेलगी ॥ १९ ॥ मनुष्योंमें भी वृष्णि और वृष्णिमें भी शूरसेन, वसुदेव, राम, कृष्ण और

तमहं मृगये कांतं पाययित्वाऽधरं मधु ॥ क्वापि यातः स्पृहयतीं क्षिप्त्वा मां वृजिनार्णवे ॥ १७ ॥ चित्रलेखोवाच ॥ व्यसनं तेऽपकर्षामि त्रिलोक्यां यदि भाव्यते ॥ तमानेष्ये नरं यस्ते मनोहर्ता तमादिश ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वा देवगंधर्वसिद्धचारणपन्नगान् ॥ दैत्यविद्याधरान्यक्षान्मनुजांश्च यथाऽलिखत् ॥१९॥ मनुजेषु च सा वृष्णीञ्छूरमानकदुंदुभिम् ॥ व्यलिखद्रामकृष्णौ च प्रद्युम्नं वीक्ष्य लज्जिता ॥ २० ॥ अनिरुद्धं विलिखितं वीक्ष्योषाऽवाङ्मुखी ह्रिया ॥ सोऽसावसाविति प्राह स्मयमाना महीपते ॥ २१ ॥ चित्रलेखा तमाज्ञाय पौत्रं कृष्णस्य योगिनी ॥ ययौ विहायसा राजन्द्वारकां कृष्णपालिताम् ॥ २२ ॥ तत्र सुप्तं सुपर्यंके प्राद्युम्निं योगमास्थिता ॥ गृहीत्वा शोणितपुरं सख्यै प्रियमदर्शयत् ॥ २३ ॥

प्रद्युम्नका चित्र लिखा उसको देखतेही "यह श्वशुर हैं" ऐसा समझकर लज्जित होगई ॥ २० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे पृथ्वीपति ! ऊषा अनिरुद्धका चित्र देखकर अत्यन्त लाजसे नीचेको मुख किये " मेरा चित्तचोर यही है " ऐसे मुसकराकर सखीसे कहने लगी ॥ २१ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! योगकी ज्ञाता चित्ररेखा उसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका पौत्र जान आकाशमार्गसे, होकर कृष्णपालित द्वारकापुरीमें पहुँची ॥ २२ ॥ वहाँ उस समय अनिरुद्धकुमार पलँगपर शयन कर रहेथे उन्हें योगके बलसे उठाय शोणितपुरमें लेआई और सखीने ऊषाको दर्शन

कराया ❋ ॥ २३ ॥ अत्यन्त स्वरूपवान् सुन्दर वर अनिरुद्धजीको देख प्रसन्नमुख ऊषा, पुरुषोंके देखनेमें न आवै इस प्रकर अपने घरमें अनिरुद्धके संग रमण करनेलगी ॥ २४ ॥ और बडे मोलके वस्त्र, माला, सुगंधी, धूप, दीप आसन इत्यादि और पीनेकी सामग्री तथा भोजन, भक्ष्य वचनोंसे उनकी पूजा करनेलगी ॥ २५ ॥ अत्यन्त बढ़ा है स्नेह जिसका ऐसी ऊपाने हरी हैं इंद्रियें जिनकी ऐसे अनिरुद्धजीको मोहित होकर

सा च तं सुन्दरवरं विलोक्य मुदितानना ॥ दुष्प्रेक्ष्ये स्वगृहे पुंभी रेमे प्राद्युम्निना समम् ॥ २४ ॥ परार्ध्यवासस्स्रग्गंधधूपदीपासनादिभिः ॥ पानभोजनभक्ष्यैश्च वाक्यैः शुश्रूषयार्चितः ॥ २५ ॥ गूढः कन्यापुरे शश्वत्प्रवृद्धस्नेहया तया ॥ नाहर्गणान्स बुबुधे ऊषयाऽपहृतेंद्रियः ॥ २६ ॥ तां तथा यदुवीरेण भुज्यमानां हतव्रताम् ॥ हेतुभिर्लक्षयांचक्रुरापीतां दुरवच्छदैः ॥ २७ ॥

वास करते कितनेही दिन रात बीतगये, परन्तु उन्हैं कुछ सुधि न हुई ॥ २६ ॥ हे नृपोत्तम ! यादवोंमें वीर अनिरुद्धजीके भोग करनेसे जिसका कन्यापनेका व्रत दूर होगया तब उस अत्यन्त प्रसन्नमन ऊषाको गुप्त न रहनेवाले लक्षणोंसे पहरेदारोंने पहिचानलिया और उसीसमय बाणासुरसे

---

* शंका–श्रीकृष्णके तेजसे रचीहुई द्वारकापुरी,जिसके चारोंओर समुद्र, रात दिन सुदर्शनचक्र घूमता रहै,ऐसी अद्भुत द्वारकापुरीमें जो कोई पुरुष कपटवेष धारण करके उस पुरीमें जानेकी इच्छा करना चाहै तो कभी नहीं जासक्ता, जो ब्रह्मदेवके बनाये जीव हैं उनको तो सामर्थ्यही नहीं जो कपट करके द्वारकाके भीतर जासकैं, फिर क्या कारण जो चित्ररेखा रक्षा करनेवाले प्राणियोंकी आज्ञा नहीं लेके विना बूझे कपट करके द्वारकामें जाकर सोतेहुए अनिरुद्धकुमारको पलँगसहित उठाय बडे सुखसे लेकर चलीगई, कोई दूसरा यादव नहीं वह स्वय श्रीकृष्णके पोतेहीको हरकर लेगई किसी और दूसरे यादवको लेजाती तो थोडी ही शका होती कि, कोटके बाहर सोताहुआ रहगया होगा वह तो कोटके भीतर इक्कीस ड्योढीवाले मदिरमेंसे अनिरुद्धको लेगई अर किसीको सुधि भी न हुई यह बडा अचमा है ?

उत्तर–बाणासुरकी मृत्युका उपाय भगवान्ने विचारकर और उसकी कन्याके सग अपने पोतेका विवाह विचारकर, सुदर्शनचक्रको आज्ञा दी कि द्वारकापुरीको चित्ररेखा राक्षसी आवेगी, उसको तुम द्वारकाके भीतर जानेसे मत रोकना, एक बार द्वारकासे बाहरको जाय तो चली जाने देना और भीतरसे कोई वस्तु बाहरको लेजाय तो लेजाने देना बर्जना मत, ऐसी भगवान्की आज्ञाको मानकर सुदर्शनचक्रने चित्ररेखाको नहीं वर्जा, इसलिये चित्ररेखा अनिरुद्धको हरकर लेगई ॥

आनकर कहा कि ॥ २७ ॥ हे राजन् जिस प्रकार कुलको कलंक लगै, ऐसी तुम्हारी कन्याकी कुचेष्टा हमको दीख पडती है ॥ २८ ॥ हे समर्थ ! बाणासुर ! ! हम लोग तो घरका अखण्ड पहरा देते हैं और राजकुमारी ऊषाकी रक्षा करते हैं, इसे कोई मनुष्य देख भी नहीं सक्ता इतनेपर भी कन्याको यह दूषण कहाँसे लगगया ? सो हम नहीं जानते ॥ २९ ॥ इस प्रकार कन्याका दोष सुन अत्यन्त दुःखी हो, बाणासुरने शीघ्रही कन्याके घरमें जाकर यादवोंमें श्रेष्ठ अनिरुद्धको देखा ॥ ३० ॥ हे परीक्षित् ! कामदेवका पुत्र त्रिभुवनमें एक सुन्दर श्यामस्वरूप, पीताम्बर धारण किये, कमलके समान नेत्र, बड़ी भुजा कानोंमें दीप्तिमान् कुण्डल और केशोंकी कान्ति व मुसकानपूर्वक चितवनसे शोभायमान मुख ॥ ३१ ॥ और सब

भटा आवेदयांचक्रू राजंस्ते दुहितुर्वयम् ॥ विचेष्टितं लक्षयामः कन्यायाः कुलदूषणम् ॥ २८ ॥ अनपायिभिरस्माभिर्गुप्तायाश्च गृहे प्रभो ॥ कन्याया दूषणं पुंभिर्दुष्प्रेक्षाया न विद्महे ॥ २९ ॥ ततः प्रव्यथितो बाणो दुहितुः श्रुतदूषणः ॥ त्वरितः कन्यकागारं प्राप्तोऽद्राक्षीद्यदूद्वहम् ॥ ३० ॥ कामात्मजं तं भुवनैकसुन्दरं श्यामं पिशंगांबरमंबुजेक्षणम् ॥ बृहद्भुजं कुंडलकुंतलत्विषा स्मितावलोकेन च मंडिताननम् ॥ ३१ ॥ दीव्यंतमक्षैः प्रिययाऽभिन्नृम्णया तदंगसंगस्तनकुंकुमस्रजम् ॥ बाह्वोर्दधानं मधुमल्लिकाश्रितां तस्याग्र आसीनमवेक्ष्य विस्मितः ॥ ३२ ॥ स तं प्रविष्टं वृतमाततायिभिर्भटैरनेकैरवलोक्य माधवः ॥ उद्यम्य मौर्वं परिघं व्यवस्थितो यथाऽन्तको दंडधरो जिघांसया ॥ ३३ ॥ जिघृक्षया तान्परितः प्रसर्पतः शुनो यथा सूकरयूथपोऽहनत् ॥ ते हन्यमाना भवनाद्विनिर्गता निर्भिन्नमूर्धोरुभुजाः प्रदुद्रुवुः ॥३४॥

मंगलरूप प्यारीके साथ पाँसोंसे खेलता, उस प्यारीके अंगसंगसे जिसमें स्तनोंकी केशर लगगई थी, ऐसी मनोहर जो वसन्त ऋतुकी मालतीहै, उसके पुष्पोंकी माला कण्ठमें धारण किये कामदेवके पुत्र अनिरुद्धजीको ऊषाके निकट बैठा देखकर बाणासुर अत्यन्त आश्चर्य करनेलगा ॥ ३२ ॥ शत्रुओंको संगलिये अनेक पैदलोंसहित बाणासुरको मन्दिरमें आता देखकर मधुवंशोत्पन्न अनिरुद्धजी लोहेका परिघ उठाय मारनेके लिये दंड धारण करके कालके समान खड़े होगये ॥ ३३ ॥ पकड़नेके लिये चारोंओरसे चले आते, सूकरोंके यूथका पालन करनेवाले मुख्य सूकर जैसे

कुत्तोंको मारता है, उसी प्रकार मारनेलगे और मार पड़नेके कारण शिर, हाथ, पाँव टूटनेसे वह सिपाही घरमेंसे निकलकर भागगये ॥ ३४ ॥ राजा बलिका पुत्र बली बाणासुरने क्रोध करके अपनी सेनाको मारतेहुए अनिरुद्धकुमारको नागफाँससे बाँधलिया, उस समय अनिरुद्धजीको बँधा देखकर अत्यन्त शोक और खेदसे व्याकुल हो नेत्रोंमें जल भरकर ऊषा रोनेलगी॥३५॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामनिरुद्धबन्धनोनाम द्विषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६२ ॥ दोहा—तिरसठमें यादवन अरु, बाणासुरको युद्ध । सहसभुजातेहि काटि हरि, बरो बहुरि अनिरुद्ध ॥ ६३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशोत्पन्न परीक्षित् ! अनिरुद्धजीको देखे विना बंधु बांधवोंको शोच करते वर्षाऋतु चार

तं नागपाशैर्बलिनंदनो बली घ्नंतं स्वसैन्यं कुपितो बबंध ह ॥ ऊषा भृशं शोकविषादविह्वला बद्धं निशम्याश्रुकलाक्ष्यरौदिषीत ॥ ३५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे अनिरुद्धबन्धो नाम द्विषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अपश्यतां चानिरुद्धं तद्बंधूनां च भारत॥ चत्वारो वार्षिका मासा व्यतीयुरनुशोचताम् ॥ १ ॥ नारदात्तदुपाकर्ण्य वार्तां बद्धस्य कर्म च॥ प्रययुः शोणितपुरं वृष्णयः कृष्णदेवताः ॥ २ ॥ प्रद्युम्नो युयुधानश्च गदः सांबोऽथ सारणः ॥ नंदोपनंदभद्राद्या रामकृष्णानुवर्तिनः ॥३॥ अक्षौहिणीभिर्द्वादशभिः समेताः सर्वतोदिशम् ॥ रुरुधुर्बाणनगरं समंतात्सात्वतर्षभाः ॥ ४ ॥ भज्यमानपुरोद्यानप्राकाराट्टालगोपुरम् ॥ प्रेक्षमाणो रुषाविष्टस्तुल्यसैन्योऽभिनिर्ययौ ॥ ५ ॥

महीने व्यतीत होगये ॥ १ ॥ हे राजन् ! जिस समय सब यदुवंशी शोकसागरमें निमग्न पड़े थे, उसी समय देवर्षि नारदजीने आनकर अनिरुद्धके बँधनेका सब समाचार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे कहा, सुनतेही श्रीकृष्णचन्द्र बहुतसे यादवोको साथ ले बाणासुरके शोणित पुरको गये ॥ २ ॥ प्रद्युम्न, युयुधान, गद, साम्ब, सारण, नंद, उपनन्द और भद्रादि राम कृष्णके आज्ञाकारी मुख्य मुख्य यादवोको श्रीकृष्णचन्द्रने संगले बारह अक्षौहिणी सेनासे बाणासुरके नगरको चारोओरसे घेरलिया ॥ ३ ॥ ४ ॥ हे परीक्षित् ! यादवोंसे अपने पुरके बाग, परकोटे, अटारी, द्वार आदि टूटे देख अत्यन्त क्रोधित हो, बारह अक्षौहिणी सेना लेकर बाणासुर पुरसे बाहर निकला ॥ ५ ॥

इसके उपरान्त अपने भक्त बाणासुर पर विपत् पडी जान, अपने पुत्र स्कंद और बहुतसे भूत, पिशाच, डाकिनी, शाकिनी इत्यादि साथ ले नंदीश्वरपर चढ़कर कृष्ण बलदेवसे युद्ध करनेके लिये भगवान् महादेवजी रणभूमिमें आनकर सुशोभित हुये ॥ ६ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! अब वहाँ परस्पर बडा अद्भुत व भयानक जिसको देखतेही रोमाञ्च खड़े होजायँ, इस प्रकार युद्ध होनेलगा, श्रीकृष्णचन्द्र महादेवजीके सम्मुख, प्रद्युम्न स्वामिकार्तिकजीके सम्मुख ॥ ७ ॥ कुंभांड और कूपर्णका युद्ध बलदेवजीसे होनेलगा, साम्बका बाणासुरके पुत्रके संग और बाणासुरका युद्ध सात्यकीके साथ होनेलगा ॥ ८ ॥ देवताओंमें श्रेष्ठ ब्रह्मादिक और मुनि, सिद्ध, चारण, गन्धर्व, अप्सरा, यक्ष यह सब विमानोंपर

बाणार्थे भगवान्रुद्रः ससुतैः प्रमथैर्वृतः ॥ आरुह्य नंदिवृषभं युयुधे रामकृष्णयोः ॥ ६ ॥ आसीत्सुतुमुलं युद्धमद्भुतं रोमहर्षणम् ॥ कृष्णशंकरयो राजन्प्रद्युम्नगुहयोरपि ॥ ७ ॥ कुंभांडकूपकर्णाभ्यां बलेन सह संयुगः ॥ सांबस्य बाणपुत्रेण बाणेन सह सात्यकेः ॥ ८ ॥ ब्रह्मादयः सुराधीशा मुनयः सिद्धचारणाः ॥ गंधर्वाप्सरसो यक्षा विमानैर्द्रष्टु मागमन् ॥ ९ ॥ शंकरानुचराञ्शौरिर्भूतप्रमथगुह्यकान् ॥ डाकिनीर्यातुधानांश्च वेतालान्सविनायकान् ॥ १० ॥ प्रेतमातृपिशाचांश्च कूष्मांडान्ब्रह्मराक्षसान् ॥ द्रावयामास तीक्ष्णाग्रैः शरैः शार्ङ्गधनुश्च्युतैः ॥ ११ ॥ पृथग्विधानि प्रायुंक्त पिनाक्यस्त्राणि शार्ङ्गिणे ॥ प्रत्यस्त्रैः शमयामास शार्ङ्गपाणिरविस्मितः ॥ १२ ॥ ब्रह्मास्त्रस्य च ब्रह्मास्त्रं वायव्यस्य च पार्वतम् ॥ आग्नेयस्य च पार्जन्यं नैजं पाशुपतस्य च ॥ १३ ॥

चढ़कर युद्ध देखनेकी इच्छासे आये ॥ ९ ॥ उस समय भगवान् भूतेश्वरके अनुचर भूत, प्रेत, गुह्यक, डाकिनी, यातुधान, वेताल, विनायक॥१०॥ प्रेत, मातृ, पिशाच, कूष्माण्ड और ब्रह्मराक्षस इन सबको शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र पैनी धारके भालोंसे मार मारकर भगानेलगे ॥ ११ ॥ पिनाक धनुषधारी महादेवजी श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर अलगही अस्त्र शस्त्र चलानेलगे, परन्तु आश्चर्यरहित—श्रीकृष्णचन्द्रजीने उन सब अस्त्र शस्त्रोंको शान्त करदिया ॥१२॥श्रीभोलानाथने ब्रह्मास्त्र चलाया उसे श्रीकृष्णचन्द्रजीने ब्रह्मास्त्रसे शान्त करदिया, इसके उपरान्त जब महादेवजीने वायुदेवताका अस्त्र

चलाया, तब श्रीकृष्णचन्द्रने पर्वतदेवताक अस्त्र छोड़ा उस समय पर्वतसे रुककर पवन थमगया, इसके पीछे महाक्रोधित हो शिवजीने अग्निदेवताक अस्त्र चलाकर आग लगा दी, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसी समय मेघास्त्र छोड़कर क्षणमात्रमें सब अग्निको शान्तकर दिया फिर भगवान् भूतनाथने अपना पाशुपत अस्त्र चलाया, उसको श्रीकृष्णचन्द्रने अपने नारायणास्त्रसे काटडाला ॥१३॥ फिर भगवान् वासुदेवने जृम्भणास्त्र चलागया उससे शिवजी जँभाई लेनेलगे, इस प्रकार उन्हें मोहित करके बाणासुरकी सेनाको तलवार, गदा और बाणोसे, मारनेलगे ॥ १४ ॥ हे राजन् ! प्रद्युम्नजीके बाणोंसे अत्यन्त पीड़ित होकर स्वामिकार्त्तिकजीके अंगोंमेंसे रुधिर बहनेलगा, तब वह समर छोड मोरपर चढ़कर भाग गये ॥ १५ ॥ कुंभांड

मोहयित्वा तु गिरिशं जृंभणास्त्रेण जृंभितम् ॥ बाणस्य पृतनां शौरिर्जघानासिगदेषुभिः ॥ १४ ॥ स्कंदः प्रद्युम्नबाणौघैरर्द्यमानः समंततः ॥ असृग्विमुंचन्गात्रेभ्यः शिखिनाऽपाक्रमद्रणात् ॥ १५ ॥ कुंभांडः कूपकर्णश्च पेततुर्मुसलार्दितौ ॥दुद्रुवुस्तदनीकानि हतनाथानि सर्वतः ॥ १६ ॥ विशीर्यमाणं स्वबलं दृष्ट्वा बाणोऽत्यमर्षणः ॥ कृष्णमभ्यद्रवत्संख्ये रथी हित्वैव सात्यकिम् ॥ १७ ॥ धनूंष्याकृष्य युगपद्बाणः पंचशतानि वै ॥ एकैकस्मिञ्छरौ द्वौद्वौ संदधे रणदुर्मदः ॥ १८ ॥ तानि चिच्छेद भगवान्धनूंपि युगपद्धरिः ॥ सारथिं रथमश्वांश्च हत्वा शंखमपूरयत् ॥ १९ ॥ तन्माता कोटरा नाम नग्ना मुक्तशिरोरुहा ॥ पुरोऽवतस्थे कृष्णस्य पुत्रप्राणरिरक्षया ॥ २० ॥

और कूपकर्ण मूसलके लगनेसे पृथ्वीपर गिरगये, तब स्वामीके मरजानेसे उनकी सम्पूर्ण सेना चारोंओरको भागगई ॥१६॥ हे महाराज ! इस प्रकार अपनी सेनाको जहाँ तहाँ भागता देख बड़ी असहनतासे बाणासुर संग्राममें सात्यकी यादवको छोड़कर श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख आया ॥ १७ ॥ और रणमें बडे गर्वसे बाणासुरने एक संग पाँचसौ धनुष खैंच एक एक धनुषमें दो दो बाण लगाये ॥ १८ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसी समय बाणासुरके वह पाँचसौ धनुष काट डाले फिर सारथी और घोडोंको मार रथको चूर्णकर शंखध्वनि करी ॥ १९ ॥ उस समय कोटरानाम

ततस्तिर्यङ्मुखो नग्नामनिरीक्षन्गदाग्रजः ॥ बाणश्च तावद्विरथश्छिन्नधन्वाऽविशत्पुरम् ॥ २१ ॥ विद्राविते भूतगणे ज्वरस्तु त्रिशिरास्त्रिपात् ॥ अभ्यधावत दाशार्हं दहन्निव दिशो दश ॥ २२ ॥ अथ नारायणो देवस्तं दृष्ट्वा व्यसृजज्ज्वरम् ॥ माहेश्वरो वैष्णवश्च युयुधाते ज्वरावुभौ ॥ २३ ॥ माहेश्वरः समाक्रंदन्वैष्णवेन बलार्दितः ॥ अलब्ध्वाऽभयमन्यत्र भीतो माहेश्वरो ज्वरः ॥ शरणार्थी हृषीकेशं तुष्टाव प्रयतांजलिः ॥ २४ ॥ ज्वर उवाच ॥ नमामि त्वाऽनंतशक्तिं परेशं सर्वात्मानं केवलं ज्ञप्तिमात्रम् ॥ विश्वोत्पत्तिस्थानसंरोधहेतुं यत्तद्ब्रह्म ब्रह्मलिंगं प्रशांतम् ॥ २५ ॥

बाणासुरकी माता अपने बालोंको खोल, नग्न हो, पुत्रके प्राण बचानेके लिये श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख आनकर खडी होगई * ॥ २० ॥ हे राजन् ! नंगी स्त्रीको देखना शास्त्रकी आज्ञा नहीं है, इसीलिये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मुख फेर कर खडे होगये, इस बीचमें जिसका रथ टूटगया, धनुष कटगया, ऐसा बाणासुर रणभूमि छोड पुरमें भागगया ॥ २१ ॥ भूतगण जिस समय भागये, तब तीन शिर और तीन पाँवका ज्वर दशों दिशाओंको जलाता शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख आया ॥२२॥ तब नारायण देव श्रीकृष्णचन्द्रने शिवजीके ज्वरको आया देख अपना शीतज्वर छोडा, इसके उपरान्त शिवजीका ज्वर और भगवान्का ज्वर दोनों परस्पर मिलकर युद्ध करनेलगे ॥ २३ ॥ जब विष्णुके, ज्वरने शिवजीके ज्वरको बलपूर्वक दबालिया, तब अत्यन्त पीडित होकर पुकारने लगा और अपनी रक्षाके लिये कोई निर्भय स्थान न पाय, हाथ जोड भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी स्तुति करने लगा ॥ २४ ॥ ज्वर बोला कि, अनन्तशक्ति, ब्रह्मादिकोंके ईश्वर सबके आत्मा शुद्ध; चैतन्यघन जगत्की उत्पत्ति

---

* शंका—अपने पुत्रकी रक्षा करनेके लिये बाणासुरकी माता नगी होकर श्रीकृष्णके सामने क्यों खडी होगई, नग्न होकर खडी होनेसे क्या जान पडताहै, जैसे किसी कामीके सामने स्त्री नग्न होकर खडी होजाय तो वह कामी स्त्रीको देखकर मोहित होजाय तो स्त्री जो कुछ आज्ञा करे, सो सो आज्ञा वह कामी पुरुष उसे पूर्ण किया करे वही काम बाणासुरकी माताने किया, यह शंका भारी है ॥ उत्तर—ब्रह्माने कोटराको वरदान दिया था कि, हे कोटरे ! तीन लोकमें जो पुरुष हैं ब्रह्मा, विष्णु, शिव और चौरासी लक्ष योनिके पुरुष मात्र तुमको नगी देखेंगे तब उसी समय भस्म होजायँगे केवल एक तेरा पतिही भस्म न होगा और सब जल्दी भस्म होंगे, कोटराने ऐसा जानकर श्रीकृष्णको भस्म करनेके लिये श्रीकृष्णके सम्मुख खडी हुई

स्थिति और संहारके कारण, वेदसे गम्य, शान्तमूर्ति, ब्रह्म जो आप हैं, सो मैं आपको नमस्कार करताहूं॥ २५ ॥ काल, दैव, कर्म, जीजी स्वभाव, द्रव्य, शरीर, प्राण, अहंकार, विकार और मन अर्थात् ग्यारह इंद्रियें और पंचमहाभूत, अर्थात् पृथ्वी, आप, तेज, वायु, आकाश इन तत्त्वोंका बना यह देह जैसे बीजसे अंकुर और अंकुरसे फिर बीज होजाताहै, इसीप्रकार कर्मोंसे देह, फिर देहसे कर्म, फिर कर्म देह ऐसे जलकेसा प्रवाह चला जाताहै, बस यही तुम्हारी माया तुम उसके निषेधके अवधि हो इसलिये मैं आपकी शरण आया हूं ॥ २६ ॥ यदि कहो कि, मैं देवकीका पुत्र हूँ सो यह मुझसे कैसे बनसक्ताहै इसका उत्तर यह है कि, आप लीलापूर्वक मत्स्यादि अवतार धारण करके देवताओंका पालन और वर्णाश्रमके धर्मकी रक्षा करते हो और धर्म करनेवाले साधुलोगोंका पालन व हिंसासहित पापमार्गका नाश करते हो, इसकारण पृथ्वीका बोझा उतारनेके लिये

कालो दैवं कर्म जीवः स्वभावो द्रव्यं क्षेत्रं प्राण आत्मा विकारः ॥ तत्संघातो बीजरोहैः प्रवाहस्त्वन्मायैषा तन्निषेधं प्रप द्य ॥ २६ ॥ नानाभावैर्लीलयैवोपपन्नैर्देवान्साधूँल्लोकसेतून्बिभर्षि ॥ हंस्युन्मार्गान्हिंसया वर्तमानाञ्जन्मैतत्ते भारहाराय भूमेः ॥ २७ ॥ तप्तोऽहं ते तेजसा दुःसहेन शांतोग्रेणात्युल्वणेन ज्वरेण ॥ तावत्तापो देहिनां तेऽङ्घ्रिमूलं नो सेवेरन्यावदाशाऽनुबद्धाः ॥ २८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ त्रिशिरस्ते प्रसन्नोऽस्मि व्येतु ते मज्ज्वराद्भयम् ॥ यो नौ स्म रति संवादं तस्य त्वन्न भवेद्भयम् ॥ २९ ॥ इत्युक्तोच्युतमानम्य गतो माहेश्वरो ज्वरः ॥ बाणस्तु रथमारूढः प्रागाद्यो त्स्यञ्जनार्दनम् ॥ ३० ॥ ततो बाहुसहस्रेण नानायुधधरोऽसुरः ॥ मुमोच परमक्रुद्धो बाणांश्चक्रायुधे नृप ॥ ३१ ॥

तुम्हारा जन्म है ॥ २७ ॥ आपके उत्पन्न किये दुःसह भयंकर उग्र शीतज्वरसे मैं तपायमान हुआहूं क्योंकि देहधारियोंको तबतकही ताप है जबतक आशा बाँधकर आपके चरणकमलोंका सेवन न करै ॥ २८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! जब इसप्रकार शिवज्वरने भगवान् वासुदेवकी स्तुति करी तब श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे तीन शिरके ज्वर ! मैं तेरे ऊपर प्रसन्न हुआहूँ और मेरे ज्वरसे जो तुझे भय हुआ है वह डर निवृत्त हो परन्तु जो पुरुषगण इस संवादका स्मरण करें उनको तू मत व्यापना ॥ २९ ॥ इसप्रकार जब कहा, तो शिवज्वर श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार करके चलागया, इसके उपरान्त बाणासुर रथमें चढ़ श्रीकृष्णचन्द्रसे युद्ध करनेके लिये आया ॥ ३० ॥ हे महाराज ! हजार भुजाओंमें

अनेकप्रकारके शस्त्रोंको धारण कर बाणासुर अत्यन्त क्रोधित हो, चक्रधारी श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर शस्त्रोंकी वर्षा करनेलगा ॥ ३१ ॥ निरन्तर शस्त्रोंको चलाते बाणासुरकी भुजाओंको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने छूरीके समान पैंनी धारके चक्रसे जैसे माली वृक्षोंको काटताहै, उसीप्रकार काटडालीं ॥ ३२ ॥ हे परीक्षित् ! जब बाणासुरकी भुजा कटगईं, तो उस समय भक्त बाणासुरपर कृपा करनेवाले भगवान् भूतनाथ आकर चक्रधारी श्रीकृष्णचन्द्रकी स्तुति करनेलगे ॥ ३३ ॥ महादेवजीने कहा कि, हे परब्रह्म ! आपके विनाजाने इस बाणासुरने युद्ध किया है, इसमें आश्चर्य नहीं, इस कारण वाणीमय वेदमें तुम छिपेहुए परब्रह्म हो और ज्योति सूर्यादिकोंके तुम प्रकाशक हो, इसलिये किसीके जाननेमें नही आते, यदि कहो कि,

तस्याऽस्यतोऽस्त्राण्यसकृच्चक्रेण क्षुरनेमिना ॥ चिच्छेद भगवान्बाहूञ्छाखा इव वनस्पतेः ॥ ३२ ॥ बाहुषु च्छिद्यमानेषु बाणस्य भगवान्भवः ॥ भक्तानुकंप्युपव्रज्य चक्रायुधमभाषत ॥ ३३ ॥ श्रीरुद्र उवाच ॥ त्वं हि ब्रह्म परं ज्योतिर्गूढं ब्रह्मणि वाङ्मये ॥ यं पश्यंत्यमलात्मान आकाशमिव केवलम् ॥ ३४ ॥ नाभिर्नभोग्निर्मुखमंबु रेतो द्यौः शीर्षमाशाः श्रुतिरंघ्रिरुर्वी ॥ चंद्रो मनो यस्य दृगर्क आत्मा अहं समुद्रो जठरं भुजेंद्रः ॥ ३५ ॥ रोमाणि यस्यौषधयोऽम्बुवाहाः केशा विरिंचो धिषणा विसर्गः ॥ प्रजापतिर्हृदयं यस्य धर्मः स वै भवान्पुरुषो लोककल्पः ॥ ३६ ॥ तवावतारोऽयमकुंठधामन्धर्मस्य गुप्त्यै जगतो भवाय ॥ वयं च सर्वे भवतानुभाविता विभावयामो भुवनानि सप्त ॥ ३७ ॥

प्रतीत कैसे हो ? इसके उत्तरमें शिवजी कहतेहैं कि, निर्मल मन बुद्धिवाले पुरुष आकाशके समान निर्लेप, निर्गुण तुम्हें देखतेहैं ॥ ३४ ॥ निर्गुण ज्ञानकी बात तो एक और है परन्तु तुम्हारी लीलाका आश्रय ब्रह्माण्डभी जाननेमें नहीं आता जैसे गूलर फलके भीतरके जीव गूलरके फलको नहीं जानते उसीप्रकार इस अभिप्रायसे ब्रह्माण्डरूप करके शिवजी स्तुति करतेहैं कि, आकाश आपकी नाभि, अग्नि मुख, जल वीर्य, स्वर्ग मस्तक, दिशा कान, पृथ्वी चरण, चंद्रमा मन, सूर्य नेत्र मैं (शिव) अहंकार, समुद्र उदर, इन्द्र भुजा, औषधी रोम, मेघ केश, ब्रह्मा बुद्धि, प्रजापति लिंग और धर्म हृदय है, लोकोंकी कल्पनासे विराट् पुरुष तुम हो ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ सो हे अखण्डरूप ! यह तुम्हारा अवतार धर्मकी रक्षा और जगत्का

करतेहैं ॥ ३७ ॥ जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति तीन
कल्याण करनेके लिये हुआ है और हम सब लोकपाल आपहीसे रक्षित होकर सब लोकोंका पालन
अवस्थामें पुरुषके आप कारण हो और शुद्ध हो इसलिये अद्वितीय पुरुष हो और सब विश्वके कारण हो. स्वयं कारण रहित हो परन्तु तोभी संपूर्ण
विषय प्रकाश करनेके लिये अपनी मायासे जो देह धारण किया है, उसमें ऐसेही प्रतीत होतेहो ॥ ३८ ॥ जैसे सूर्य अपनी मेघरूपी छायासे ढका
हुआ होनेपर भी बादलोको प्रकाशित करता है और बादलोंके बाहर भी रूपको प्रकाशमान करताहै उसी प्रकार हे भूमन् ! स्वयंप्रकाश आप
जीवकी दृष्टिमें अपने कार्यरूप अहंकारसे ढकेहुए प्रतीत होनेपरभी सत्त्व, रज, तम, गुण, रूप, उपाधि और उनके जीवोको भी प्रकाशित करते

त्वमेक आद्यः पुरुषोऽद्वितीयस्तुर्यः स्वदृग्घेतुरहेतुरीशः ॥ प्रतीयसेऽथापि यथाविकारं स्वमायया सर्वगुणप्रसिद्ध्यै॥३८॥
यथैव सूर्यः पिहितश्छायया स्वया छायां च रूपाणि च संचकास्ति ॥ एवं गुणेनापिहितो गुणांस्त्वमात्मप्रदीपो
गुणिनश्च भूमन् ॥ ३९ ॥ यन्मायामोहितधियः पुत्रदारगृहादिषु ॥ उन्मज्जंति निमज्जंति प्रसक्ता वृजिनार्णवे ॥ ४० ॥
देवदत्तमिमं लब्ध्वा नृलोकमजितेंद्रियः ॥ यो नाद्रियेत त्वत्पादौ स शोच्यो ह्यात्मवंचकः ॥ ४१ ॥ यस्त्वां
विसृजते मर्त्य आत्मानं प्रियमीश्वरम् ॥ विपर्ययेंद्रियार्थार्थं विषमत्त्यमृतं त्यजन् ॥ ४२ ॥ अहं ब्रह्माऽथ विबुधा मुनय
श्चामलाशयाः ॥ सर्वात्मना प्रपन्नास्त्वामात्मानं प्रेष्ठमीश्वरम् ॥ ४३ ॥ तं त्वां जगत्स्थित्युदयांतहेतुं समं प्रशांतं सुहृदा
त्मदैवम् ॥ अनन्यमेकं जगदात्मकेतुं भवापवर्गाय भजाम देवम् ॥ ४४ ॥

हो ॥ ३९ ॥ तुम्हारी मायासे मोहित होकर स्त्री, पुत्र और घरादिमें लगेहुए लोग दुःखमय संसारसागरमें ऊंच, नीच योनियोंको पातेहैं ॥ ४० ॥ भगवान्की
दीहुई मनुष्यदेहको पाकर जिसने अपनी इन्द्रियोंको नहीं जीता और जिस पुरुषने तुम्हारे चरणोंका भलीभाँति पूजन न किया उस पुरुषको शोच
करने योग्य और आत्माका ठगनेवाला समझना चाहिये ॥ ४१ ॥ प्यारे पुत्रादिकोंके लिये जो पुरुष प्रिय आत्मा आपका त्याग करताहै, वह
पुरुप अमृत छोड़कर विष पीता है ॥ ४२ ॥ मैं ( शिव ) ब्रह्मा और देवता निर्मल अंतःकरणवाले मुनिभी प्रिय ईश्वर और आत्मरूप आपकाही
भजन करतेहैं ॥ ४३ ॥ जगत्के उत्पत्ति पालन और नाशके कारण सबमें समान, शान्तस्वरूप, हितकारी आत्मा, ईश्वर, अनन्य और दूसरा

जिनके समान नहीं, बड़ा नहीं, जगत्के आत्मा आश्रय देव तुम हो ! सो तुम्हें संसार त्यागनेके लिये हम भजते ॥ ४४ ॥ हे प्रकाशमान ! यह बाणासुर मेरा अत्यन्त प्रिय और इष्ट भक्त है इस कारण मैंने इसे अभयदान दियाहै, जैसे आपने प्रह्लादपर दया की, उसीप्रकार इसपरभी दया करनी चाहिये ॥ ४५ ॥ यह प्रार्थना सुनकर भगवान् वासुदेवने कहा कि, हे भगवन् ! आपने जिसप्रकार कहा मैं वैसेही आपको प्रसन्न करूंगा आपने जिस बातका विचार किया है, मैं उसमें भलीभाँति सम्मति देता हूं ॥ ४६ ॥ विरोचनके पुत्र राजा बलिका बेटा यह बाणासुर है, इसलिये मारने योग्य नहीं, क्योंकि मैंने प्रह्लादको वर दियाहै कि, जो तेरे वंशमें उत्पन्न होगा, मैं उसको नहीं मारूंगा ॥ ४७ ॥ अभिमान दूर करनेके लिये

अयं ममेष्टो दयितोऽनुवर्ती मयाऽभयं दत्तममुष्य देव ॥ संपाद्यतां तद्भवतः प्रसादो यथा हि ते दैत्यपतौ प्रसादः ॥ ४५ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ यदात्थ भगवंस्त्वं नः करवाम प्रियं तव ॥ भवतो यद्व्यवसितं तन्मे साध्वनुमोदितम् ॥ ४६ ॥ अवध्योऽयं ममाप्येष वैरोचनिसुतोऽसुरः ॥ प्रह्लादाय वरो दत्तो न वध्यो मे तवान्वयः ॥ ४७ ॥ दर्पोपशमनायास्य प्रवृक्णा बाहवो मया ॥ सूदितं च बलं भूरि यच्च भारायितं भुवः ॥ ४८ ॥ चत्वारोऽस्य भुजाः शिष्टा भविष्यंत्यजरामराः ॥ पार्षदमुख्यो भवतो न कुतश्चिद्भयोऽसुरः ॥ ४९ ॥ इति लब्ध्वाऽभयं कृष्णं प्रणम्य शिरसाऽसुरः ॥ प्राद्युम्निं रथमारोप्य सवध्वा समुपानयत् ॥ ५० ॥ अक्षौहिण्या परिवृतं सुवासःसमलंकृतम् ॥ सपत्नीकं पुरस्कृत्य ययौ रुद्रानुमोदितः ॥ ५१ ॥

मैंने इसकी सहस्रभुजा काटी हैं और जो पृथ्वीपर भारी बोझ होरहाथा उसको भी मैंने उतारदिया ॥ ४८ ॥ कटनेसे इसकी चार भुजा शेष रहगई हैं, सो अजर अमर होंगी और यह दैत्य बाणासुर भयरहित तुम्हारे पार्षदोंमें मुख्य पार्षद होगा ॥ ४९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज ! इसप्रकार अभय पाकर बाणासुरने श्रीकृष्णचन्द्रको बारंबार प्रणाम करके ऊषा सहित अनिरुद्धको रथमें बैठालकर बिदा करदिया ॥ ५० ॥ और बाणासुरकी दीहुई एक अक्षौहिणी सेना सगलिये सुन्दर वस्त्रालंकारोंसे शोभायमान स्त्री सहित प्रद्युम्नकुमार अनिरुद्धको आगेकर शिवजीसे अनुमोदन पाय श्रीकृष्णचन्द्रने वहाँसे पयान किया ॥ ५१ ॥

नगरके मनुष्य, सम्बन्धी और ब्राह्मणोंने बधाये, ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रने शंख, आनक, नगारे बजाते तोरण व ध्वजाओंसे शोभायमान मार्गमें जहाँ छिडकाव होगया है, ऐसी अपनी नगरी द्वारकापुरीमें प्रवेश किया ॥५२॥ हे राजन् ! यह श्रीकृष्णचन्द्रकी जीत और श्रीकृष्णका शिवजीसे युद्ध जो पुरुष प्रातःकाल उठकर स्मरण करेंगे, उनकी कभी हार नहीं होगी ॥ ५३ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां मूषाचरित्रवर्णनं नाम त्रिषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६३ ॥ दोहा—चौंसठमें श्रीकृष्णने, नृगको शाप छुटाय। ब्रह्म अंशकी लगनको, सब फल दियो दिखाय ॥ ६४ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशोत्पन्न परीक्षित् ! सांब, प्रद्युम्न, चारुभानु, गद इत्यादि यादवोंके पुत्र विहार करनेके लिये

स्वराजधानीं समलंकृतां ध्वजैः सतोरणैरुक्षितमार्गचत्वराम् ॥ विवेश शंखानकदुंदुभिस्वनैरभ्युद्यतः पौरसुहृद्द्विजातिभिः ॥ ५२ ॥ य एवं कृष्णविजयं शंकरेण च संयुगम् ॥ संस्मरेत्प्रातरुत्थाय न तस्य स्यात्पराजयः ॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्धे बाणनिग्रहो नाम त्रिषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदोपवनं राजञ्जग्मुर्यदुकुमारकाः ॥ विहर्तुं सांबप्रद्युम्नचारुभानुगदादयः ॥ १ ॥ क्रीडित्वा सुचिरं तत्र विचिन्वंतः पिपासिताः ॥ जलं निरुदके कूपे ददृशुः सत्वमद्भुतम् ॥२॥ कृकलासं गिरिनिभं वीक्ष्य विस्मितमानसाः ॥ तस्य चोद्धरणे यत्नं चक्रुस्ते कृपयान्विताः ॥ ३ ॥ चर्मजैस्तांतवैः पाशैर्बद्ध्वा पतितमर्भकाः ॥ नाशक्नुवन्समुद्धर्तुं कृष्णायाचख्युरुत्सुकाः ॥ ४ ॥ तत्रागत्यारविंदाक्षो भगवान्विश्वभावनः ॥ वीक्ष्योज्जहार वामेन तं करेण सलीलया ॥ ५ ॥

वनको गये ॥ १ ॥ उस वनमें बहुत देरतक क्रीड़ा करते रहे, जब प्याससे पीडित हो यादवोंके पुत्रोंने जलको ढूँढ़ा; तब विना जलके कुएँमें एक अद्भुत जीव पडा देखा ॥ २ ॥ पर्वतके समान करकेटा देख आश्चर्ययुक्त मनसे कृपायुक्त हो यादवोंके बालक उसके निकालनेका यत्न करनेलगे॥३॥हे राजन् ! यह बालक उस करकेटेको चाम और सूतके रस्सोंसे बाँधनेपर भी निकालनेको नहीं समर्थ हुए तब उत्कंठायुक्त बालक श्रीकृष्णचन्द्रसे आनकर कहनेलगे ॥ ४ ॥ तब विश्व उत्पन्न करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने वहाँ आकर लीलापूर्वकही बायें हाथसे उस करकेटेको निकाललिया॥ ५ ॥

उत्तमश्लोक श्रीकृष्णचन्द्रका हाथ लगतेही वह करकेटा रूप त्याग तप्त सुवर्णके समान सुन्दर वर्ण, अद्भुत आभूषण और वस्त्र मालाओंको धारण किये, वह देवस्वरूपको प्राप्त होगया ॥ ६ ॥ मुक्ति देनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र यद्यपि उसके करकेटा होनेका कारण जानते भी थे परन्तु तो भी सबको दिखानेके लिये पूछने लगे कि, हे बडभागी ! सुन्दर स्वरूपवान् आप कौन हो ? मुझे तुम देवताओंमें उत्तम देवता जान पडते हो ॥ ७ ॥ हे मंगलरूप ! इस योग्य तुम नहीं हो, किस अपराधसे तुम्हें यह करकेटेकी योनि प्राप्तहुई, जो हमको कहनेयोग्य समझो तो

स उत्तमश्लोककराभिमृष्टो विहाय सद्यः कृकलासरूपम् ॥ संतप्तचामीकरचारुवर्णः स्वर्ग्यद्भुतालंकरणांबरस्रक् ॥ ६ ॥ पप्रच्छ विद्वानपि तन्निदानं जनेषु विख्यापयितुं मुकुंदः ॥ कस्त्वं महाभाग वरेण्यरूपो देवोत्तमं त्वां गणयामि नूनम् ॥ ७ ॥ दशामिमां वा कतमेन कर्मणा संप्रापितोऽस्यतदर्हः सुभद्र ॥ आत्मानमाख्याहि विवित्सतां नो यन्मन्यसे नः क्षममत्र वक्तुम् ॥ ८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इति स्म राजा संस्पृष्टः कृष्णेनानंतमूर्तिना ॥ माधवं प्रणिपत्याह किरीटेनार्कवर्चसा ॥ ९ ॥ नृग उवाच ॥ नृगो नाम नरेंद्रोऽहमिक्ष्वाकुतनयः प्रभो ॥ दानिष्वाख्यायमानेषु यदि ते कर्णमस्पृशम् ॥ १० ॥ किं नु तेऽविदितं नाथ सर्वभूतात्मसाक्षिणः ॥ कालेनाव्याहतदृशो वक्ष्येऽथापि तवाज्ञया ॥ ११ ॥

हमारे सन्मुख अपना सब वृत्तांत वर्णन करो ॥८॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! जब अनन्तमूर्त्ति श्रीकृष्णचन्द्रने इस प्रकार पूँछा, तब राजा नृग सूर्यके समान तेजवाला किरीटोंसे श्रीकृष्णचन्द्रको प्रणाम करके कहनेलगा ॥ ९ ॥ राजा नृगने कहा कि, हे समर्थ ! मैं इक्ष्वाकुका पुत्र नृग नाम राजा हूं जब कभी दानी राजाओंकी बात चली होगी, तो मेरा नाम भी आपके सुननेमें आया होगा ॥ १० ॥ हे नाथ ! सब प्राणियोंकी बुद्धिके साक्षी और सर्वांतर्यामी आप हैं सो तुम क्या नहीं जानते ? और कालसे तुम्हारे ज्ञानका नाश नहीं होता, तो भी आपने जो पूँछा है, सो आपकी आज्ञानुसार में वर्णन करता हूं ॥ ११ ॥

मैंने दान किया है * ॥१२॥ हे भगवन्! जितनी पृथ्वीकी रेणुका और जितने आकाशमें तारे अथवा जितनी वर्षाकी बूँदें हैं उतनीही गायोंका

दूध देनेवाली तरुण अवस्था शील स्वभाव रूप गुणसे भरी कपिला और नीतिपूर्वक संचय करी, सुवर्णसे सींग, रूपेसे खुर मढे बछडे साथ और

**यावत्यः सिकता भूमेर्यावत्यो दिवि तारकाः ॥ यावत्यो वर्षधाराश्च तावतीरददं स्म गाः ॥ १२ ॥ पयस्विनीस्तरुणीः**

**शीलरूपगुणोपपन्नाः कपिला हेमशृंगीः ॥ न्यायार्जिता रूप्यखुराः सवत्सा दुकूलमालाभरणा ददावहम् ॥ १३ ॥**

**स्वलंकृतेभ्यो गुणशीलवद्भ्यः सीदत्कुटुंबेभ्य ऋतव्रतेभ्यः ॥ तपःश्रुतब्रह्मवदान्यसद्भ्यः प्रादां युवभ्यो द्विजपुंग**

**वेभ्यः ॥ १४ ॥ गोभूहिरण्यायतनाश्वहस्तिनः कन्याः सदासीस्तिलरूप्यशय्याः ॥ वासांसि रत्नानि परिच्छदान्रथा**

**निष्टं च यज्ञैश्चरितं च पूर्तम् ॥ १५ ॥**

वस्त्र, माला, गहने पहराय, ऐसी गायें मैंने दान की थीं ॥ १३ ॥ भलेप्रकार शोभायमान गुण शीलयुक्त, दूध विना दुःखित कुटुम्बी पाखण्डरहित

आचारवाले तपस्या करके प्रसिद्ध, वेदपाठी तरुण अवस्थावाले द्विजोंमें श्रेष्ठ ब्राह्मणोंको दान करके दी थीं ॥ १४ ॥ गौ, पृथ्वी, सुवर्ण, महल,

---

* शंका–जो वचन श्रीकृष्णसे राजा नृगने गोदान देनेवाले कहे थे, उन वचनोंको सुनकर हमारा सबका मन काँपता है, ऐसे मूर्खोंके समान राजा नृगने वचन क्यों कहे? भला रेतेके कणका क्या प्रमाण? एक मूठीभर रेता हाथमें ले तो दश वीस कोटि कण मूठीभर रेतमें होंगे, फिर गगा आदि नदियोंमें अथवा रेतेवाले देशोंमें रेतके सिवाय और दूसरी मृत्तिका नहीं, तहाँ कणकी क्या गणना है, फिर तारा भी गणनासे हीन हैं, वर्षाकी धारा पृथ्वीपर पडती हैं, उनकी गिनती नहीं है, ऐसा वचन वडा अयोग्य है ॥

उत्तर–मेदिनीकोशमें सत्रह १७ श्लोकसे लेकर बयालीस ४२ श्लोकतक भूमिका और द्वीप आदिका पर्वतोंका नाम लिखाहै 'सिकता' सात द्वीपका नाम लिखाहै और 'तारका' वडी वडी नदियोंका नाम लिखा हे, 'अदिव' मर्त्यलोकका नाम लिखा है, मर्त्यलोक और भरतखण्डका नाम भी अदिव है, 'वर्ष धार' पर्वतका नाम लिखा है और राजा नृग भरतखण्डमें बसता था इसलिये भरतखण्डकी नदियोंके पर्वतोंके और सात द्वीपोंके वहानेसे गोदान करनेकी गिनती श्रीकृष्णसे गुप्त करके वताई थी कि, सवको प्रगट होनेसे पुण्यका नाश होजाताहै, पचमस्कधके उन्नीसवें अध्यायमें लिखाहै कि मर्त्यलोकमें भरत खण्डमें पर्वतोंमें श्रेष्ठ २७ पर्वत हैं और नदियोंमें श्रेष्ठ नदी ४९ हैं, और पचमस्कधके प्रथम अध्यायमें लिखाहै कि, पृथ्वीमें सात द्वीप हैं इसलिये गुप्त करके श्रीकृष्णसे राजा नृगने कहा था कि, महाराज! जितने भूमिके सिकता कहिये द्वीपहैं उतनी गायें मैंने दीहैं और भरतखण्डमें जितने तारका कहिये गगा आदि वडी वडी नदी हैं उतनी गायें मैंने दीहैं और जितने वर्षधारा कहिये पर्वत मर्त्यलोकके भरत खण्डमें हैं उतनी गायें मैंने ब्राह्मणोंको दीहैं सब गायोंकी सख्या कितनी हुई विद्वान् लोगो विचार लेना, अककी उलटी रीतिसे प्रथम सात ७ दूसरे ४९ तीसरे सत्ताईस सब जोडकर २७४९७ सत्ताईस सहस्र चारसौ सत्तावन गायें देनेको श्रीकृष्णसे राजा नृगने कहा था रेतकी कण, आकाशके तारे, जलवृष्टिके लिये नहीं कहा था ॥

हाथी, घोडे इत्यादि दान करे और दासियोंसहित कन्यादान करीं. तिल, रूपा, शय्या, वस्त्र, रत्न और आच्छादनके श्रेष्ठ वस्त्र और रथोंका दान किया यज्ञ किये, कुआँ, तालाव, सरोवर वनवाये ॥ १५ ॥ ऐसा मैं दानी था, परन्तु मुझे एक संकट आनकर प्राप्तहुआ सो सुनो, किसी एक अयाचक ब्राह्मण की गौ भागकर मेरी गायोंमें मिलगई, वह गाय विना जाने मैंने ब्राह्मणको दान करदी ॥ १६ ॥ उस गौका स्वामी गौको लेजाता देखकर "यह गौ मेरी है" इस प्रकार कहनेलगा, दूसरा ब्राह्मण बोला कि, भाई यह गौ मुझे राजा नृगने दान करके दी है ॥ १७ ॥ हे दीनबन्धु ! इस प्रकार आपसमें विवाद कर अपने अपने प्रयोजनको सिद्ध करनेवाले वह दोनों ब्राह्मण मेरे निकट आये, तब जिस ब्राह्मणको गाय दान करके दी थी; वह बोला कि हे राजन् ! इस गायके आपही दाता हैं और जिसकी गाय थी वह बोला कि, यह क्यों दाता है, जो पराई गौ दान करता है ? हे भगवन् ! यह बात

कस्यचिद्द्विजमुख्यस्य भ्रष्टा गौर्मम गोधने ॥ संपृक्ताऽविदुषा सा च मया दत्ता द्विजातये ॥ १६॥ तां नीयमानां तत्स्वामी दृष्ट्वोवाच ममेति तम् ॥ ममेति प्रतिग्राह्याह नृगो मे दत्तवानिति ॥ १७ ॥ विप्रौ विवदमानौ मामूचतुः स्वार्थसाधकौ ॥ भवान्दाताऽपहर्तेति तच्छ्रुत्वा मेऽभवद्भ्रमः ॥ १८ ॥ अनुनीतावुभौ विप्रौ धर्मकृच्छ्रगतेन वै ॥ गवां लक्षं प्रकृष्टानां दास्याम्येषा प्रदीयताम् ॥ १९ ॥ भवंतावनुगृह्णीतां किंकरस्याविजानतः ॥ समुद्धरतं मां कृच्छ्रात्पतंतं निरयेऽशुचौ ॥ २० ॥ नाहं प्रतीच्छे वै राजन्नित्युक्त्वा स्वाम्यपाक्रमत् ॥ नान्यद्गवामप्ययुतमिच्छामीत्यपरो ययौ ॥ २१ ॥ एतस्मिन्नंतरे याम्यैर्दूतैर्नीतो यमक्षयम् ॥ यमेन पृष्टस्तत्राऽहं देवदेव जगत्पते ॥ २२ ॥

सुनकर मुझे अत्यन्त भ्रम हुआ ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त धर्मसे कष्टित मैंने उन दोनों ब्राह्मणोंको बहुत विनती करके कहा कि, महाराज ! इस गौके बदलेमें सुन्दर एक लाख गौ दूँगा, यह गौ देदीजिये ॥१९॥ मैं तुम्हारा दास हूं, मैंने यह नहीं जाना कि यह गौ तुम्हारी है सो मेरे ऊपर अनुग्रह करके घोर नरकमें गिरतेहुए मेरी रक्षा करो ॥२० ॥ तब ब्राह्मण बोला कि, हे राजा नृग ! और तेरी लाख गौकी मुझे आवश्यकता नहीं है जो दान करके दी है, सोई लूंगा; यह कहकर वह ब्राह्मण और जिस ब्राह्मणको गौ दी थी वह उस गौको त्यागकर घरको चलागया ॥ २१ ॥ हे देवदेव ! इसके उपरान्त जब मेरा देहान्त हुआ, तब यमदूत आनकर यमराजके पास मुझे लेगये वहाँ धर्मराजने मुझसे पूँछा कि ॥ २२ ॥

हे राजा नृग ! मैं तुम्हारे दान और धर्मका लोकके प्रकाशकोंमें अन्त नहीं देखता परन्तु यत्किंचित् तुम्हारा पाप भी है और संपूर्ण शुभ सो प्रथम तुम पाप भोगोगे अथवा पुण्य ॥ २३ ॥ इस प्रकार जब धर्मराजने कहा तब प्रथम पाप भोगूंगा ऐसा मैंने कहा उसी समय धर्मराजने आज्ञा करी कि, इसको करकेटेकी योनिमें गिरादो हे प्रभो ! तब मैंने गिरतेही अपनेको करकेटेके रूपमें देखा ॥ २४ ॥ हे केशव ! ब्राह्मणोंका भक्त और दाता तुम्हारे दर्शनोंकी अभिलाषा अबतक मुझे लगरही थी क्योंकि आपकी कृपासे स्मृतिका नाश नहीं हुआ था ॥ २५ ॥ हे योगेश्वर ! वेदरूप नेत्र करके निर्मल हृदयमें जिनकी भावना करें और इन्द्रियोंकी जिनमें पहुँच नहीं ऐसे परमात्मा तुम अति दुःखोंसे अँधेरी बुद्धिवाले मुझे कैसे दिखाई दिये ?

पूर्वं त्वमशुभं भुंक्षे उताहो नृपते शुभम् ॥ नांतं दानस्य धर्मस्य पश्ये लोकस्य भास्वतः ॥ २३ ॥ पूर्वं देवाशुभं भुंज इति प्राह पतेति सः ॥ तावदद्राक्षमात्मानं कृकलासं पतन्प्रभो ॥ २४ ॥ ब्रह्मण्यस्य वदान्यस्य तव दासस्य केशव ॥ स्मृतिर्नाद्यापि विध्वस्ता भवत्संदर्शनार्थिनः ॥ २५ ॥ स त्वं कथं मम विभोऽक्षिपथः परात्मा योगेश्वरैः श्रुतिदृशाऽमलहृद्विभाव्यः ॥ साक्षादधोक्षज उरुव्यसनांधबुद्धेः स्यान्मेऽनुदृश्य इह यस्य ममापवर्गः ॥ २६ ॥ देवदेव जगन्नाथ गोविंद पुरुषोत्तम ॥ नारायण हृषीकेश पुण्यश्लोकाच्युताव्यय ॥ २७ ॥ अनुजानीहि मां कृष्ण यांतं देवगतिं प्रभो ॥ यत्र क्वापि सतश्चेतो भूयान्मे त्वत्पदास्पदम् ॥ २८ ॥ नमस्ते सर्वभावाय ब्रह्मणेऽनंतशक्तये ॥ कृष्णाय वासुदेवाय योगानां पतये नमः ॥ २९ ॥

क्योंकि इस संसारमें जिस मनुष्यका संसार छूटनहार होताहै; उसको ही आपके दर्शन मिलतेहैं ॥ २६ ॥ हे देवदेव ! हे जगत्के नाथ ! हे गोविन्द ! हे पुरुषोत्तम ! हे नारायण ! हे इन्द्रियोंके प्रेरनेवाले ! पवित्रयशी ! श्रीकृष्णचन्द्र ! हे अखण्डरूप ! हे अविनाशी ! ॥ २७ ॥ हे कृष्ण ! हे समर्थ ! अब मैं स्वर्ग जाऊँ मुझे आज्ञा दो और जहाँ कहीं मैं रहूँ वहाँ मेरा चित्त तुम्हारे चरणोमें लगा रहे ॥ २८ ॥ आप सब कार्योंके उत्पन्न करनेवाले विश्वके कर्त्ता और विकाररहित हो, अनन्त माया शक्तिमान् वासुदेव अर्थात् सब प्राणियोंके आश्रय कृष्ण अर्थात् सर्वदा आनन्दरूप, वेदोंके कहे जो यज्ञादिक कर्म और स्मृतियोंके कहे जो कुआँ, बावली, तालाव इत्यादि कर्मोंके फलदाता आपको नमस्कार है ॥ २९ ॥

रुक्मिणीके विवाहमें आयाथा, तब उसको संग्राममें यादवोंने जीतलिया और उसीप्रकार जरासन्धादि राजा भी जीते ॥ २ ॥ सब राजाओंको सुनाकर राजा शाल्वने यह प्रतिज्ञा करी कि, सम्पूर्ण पृथ्वी यादवकुलरहित करूंगा, अब तुम सब मेरे पराक्रमको देखो ॥ ३ ॥ हे परीक्षित् ! इस प्रकार मूर्ख शाल्व प्रतिज्ञाकर केवल धूलकी एक मुट्ठी फाँकताहुआ पशुपति शिवजीकी आराधना करनेलगा ॥ ४ ॥ शीघ्र सन्तुष्ट होनेवाले शिवजी श्रीकृष्णके द्वेषी शाल्वको वर देना निष्फल जान शीघ्र प्रगट न हुए, परन्तु शरण आये शाल्वसे एक वर्षके पीछे यह कहने लगे कि, वर माँग ॥ ५ ॥ उस समय देवता असुर, मनुष्य, गन्धर्व, सर्प, राक्षस, इनसे न टूटै और जहाँकी इच्छा हो वहाँ पहुँचावै, यादवोंको भयका

शाल्वः प्रतिज्ञामकरोच्छृण्वतां सर्वभूभुजाम् ॥ अयादवीं क्ष्मां करिष्ये पौरुषं मम पश्यत ॥ ३ ॥ इति मूढः प्रतिज्ञाय देवं पशुपतिं प्रभुम् ॥ आराधयामास नृप पांसुमुष्टिं सकृद्ग्रसन् ॥ ४ ॥ संवत्सरांते भगवानाशुतोष उमापतिः ॥ वरेण च्छंदयामास शाल्वं शरणमागतम् ॥५॥ देवासुरमनुष्याणां गंधर्वोरगरक्षसाम् ॥ अभेद्यं कामगं वव्रे स यानं वृष्णिभीषणम् ॥६॥ तथेति गिरिशादिष्टो मयः परपुरंजयः ॥ पुरं निर्माय शाल्वाय प्रादात्सौभमयस्मयम् ॥ ७ ॥ स लब्ध्वा कामगं यानं तमोधाम दुरासदम् ॥ ययौ द्वारवतीं शाल्वो वैरं वृष्णिकृतं स्मरन् ॥८॥ निरुध्य सेनया शाल्वो महत्या भरतर्षभ ॥ पुरीं बभंजोपवनान्युद्यानानि च सर्वशः ॥ ९ ॥ सगोपुराणि द्वाराणि प्रासादाट्टालतोलिकाः ॥ विहारान्स विमानाग्र्यान्निपेतुः शस्त्रवृष्टयः ॥ १० ॥ शिला द्रुमाश्चाशनयः सर्पा आसारशर्कराः ॥ प्रचंडचक्रवातोऽभूद्रजसाऽऽच्छादिता दिशः ॥ ११ ॥

देनेवाला ऐसा विमान दो, यह वर माँगा ॥ ६ ॥ तब ऐसाही होगा, यह कहकर भगवान् महादेवजीने मयदानवको आज्ञा दी, उसने झट वैरियोंके पुरको जीतनेवाला सौभनाम लोहेका बना विमान शाल्वको दिया ॥ ७ ॥ अन्धकारका घर, दुष्प्राप्य और इच्छानुसार चलनेवाला विमान पाय वह शाल्व कृष्णके वैरका स्मरण करके द्वारकापुरीकी ओरको चला ॥ ८ ॥ हे राजन् ! शाल्व बड़ी सेनासे द्वारकापुरीको घेरकर सम्पूर्ण फूलोंके बाग और उद्यानोंको तोड़नेलगा ॥ ९ ॥ गोपुर, दरवाजे, महल, अटा उनकी भीतें व विहारस्थान तोड़नेलगा और उस उत्तम विमानपरसे शस्त्रोंकी वर्षा होने लगी ॥ १० ॥ और शिला, वृक्ष, बिजली, सर्प, ओले, बरसनेलगे और प्रचण्ड पवन चलनेके कारण सम्पूर्ण

दिशायें आच्छादित होगईं ॥ ११ ॥ हे परीक्षित् ! इसप्रकार सौभविमानसे पीडित श्रीकृष्णचन्द्रकी द्वारकापुरी जैसे त्रिपुरदैत्यसे पृथ्वी दुःखी
हुई थीं, उसीप्रकार दुःखी होगई, सुखका कहीं लेश भी न रहा ॥ १२ ॥ बडे यशी महारथी भगवान् प्रद्युम्न अपनी प्रजाको दुःखी देखकर "भय मत
करो" इसप्रकार कहकर रथमें बैठकर सन्मुख आये ॥ १३ ॥ और सात्यकि, चारुदेष्ण, सांब और छोटे भाई सहित अक्रूर तथा हार्दिक्य, भानुविन्द,
गद, शुक सारण ॥ १४ ॥ बडे धनुषधारी महारथी योद्धा कवच पहर, रथ, हाथी, घोडे और पैदल इत्यादिकोको संग लेकर निकले ॥ १५ ॥ इसके
उपरान्त हे राजन् ! असुरोंका जैसे देवताओंके संग युद्ध हुआ था उसीप्रकार रोमाञ्चकारक महाभयानक युद्ध शाल्वकी सेनाका यादवोंके संग

इत्यर्द्यमाना सौभेन कृष्णस्य नगरी भृशम् ॥ नाभ्यपद्यत शं राजंस्त्रिपुरेण यथा मही ॥ १२ ॥ प्रद्युम्नो भगवान्वीक्ष्य
बाध्यमाना निजाः प्रजाः ॥ मा भैष्टेत्यभ्यधाद्वीरो रथारूढो महायशाः ॥ १३ ॥ सात्यकिश्चारुदेष्णश्च सांबोऽक्रूरः
सहानुजः ॥ हार्दिक्यो भानुविंदश्च गदश्च शुकसारणौ ॥ १४ ॥ अपरे च महेष्वासा रथयूथपयूथपाः ॥ निर्ययुर्दंशि
ता गुप्ता रथेभाश्वपदातिभिः ॥ १५ ॥ ततः प्रववृते युद्धं शाल्वानां यदुभिः सह॥ यथाऽसुराणां विबुधैस्तुमुलं लोमहर्ष
णम् ॥ १६ ॥ ताश्च सौभपतेर्माया दिव्यास्त्रै रुक्मिणीसुतः ॥ क्षणेन नाशयामास नैशं तम इवोष्णगुः ॥ १७ ॥
विव्याध पंचविंशत्या स्वर्णपुंखैरयोमुखैः ॥ शाल्वस्य ध्वजिनीपालं शरैः सन्नतपर्वभिः ॥ १८ ॥ शतेनाताडयच्छाल्व
मेकैकेनास्य सैनिकान् ॥ दशभिर्दशभिर्नेतन्वाहनानि त्रिभिस्त्रिभिः ॥ १९ ॥ तदद्भुतं महत्कर्म प्रद्युम्नस्य महात्मनः ॥
दृष्ट्वा तं पूजयामासुः सर्वे स्वपरसैनिकाः ॥ २० ॥

होने लगा ॥ १६ ॥ जैसे रात्रिके अन्धकारको भगवान् सूर्य दूर करदेतेहैं, वैसेही रुक्मिणीके पुत्र प्रद्युम्नजीने सौभविमानके पति शाल्वकी माया
ओंका क्षणभरमें नाश करदिया ॥ १७ ॥ सोनेके पुंख लोहेकी भाली और छोटी छोटी गांठवाले पचीस बाणोंसे शाल्वके सेनापतिको शीघ्र वींध
डाला ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त भगवान् प्रद्युम्नजीने सौ बाण शाल्वके और एक एक बाण प्यादोंके तथा दश दश बाण सारथी और तीन तीन
बाणोंसे घोडे हाथियोंको वींध डाला ॥ १९ ॥ महात्मा प्रद्युम्नजीका यह अद्भुत पराक्रम देखकर अपनी पराई सेनाके योद्धा सबही प्रद्युम्नजीकी

लड़ाई करनेलगे * ॥ २० ॥ मयदैत्यका बनाया वह मायामय विमान कभी तो नानारूपसे और कभी एक रूपसे दिखाई देता, कभी बिलकुल दीखताही नहीं, इसलिये शत्रु जो यादव उनको उसका तर्क करना महाकठिन होगया ॥ २१ ॥ वह विमान कभी भूमिपर, कभी आकाशमार्गमें, कभी पर्वतोंके शिखरपर और कभी जलमें अलातचक्रके समान भ्रमण कर रहा था, इसकारण उसकी व्यवस्थाका ठिकाना लगना अत्यन्त कठिन होगया ॥ २२ ॥ विमान और सेना सहित जहाँ जहाँ शाल्व दिखाई देता था वहाँ वहाँ यादवोंमें मुख्य वीरगण बाणोंको छोड़ते थे ॥ २३ ॥ अग्नि सूर्यके समान गरम स्पर्शवाले विषके तुल्य असह्य वैरियोंके चलाये बाणोंसे शाल्वकी सेना अत्यन्त पीडित होगई और शाल्वभी व्याकुल

बहुरूपैकरूपं तद्दृश्यते न च दृश्यते ॥ मायामयं मयकृतं दुर्विभाव्यं परैरभूत् ॥ २१ ॥ क्वचिद्भूमौ क्वचिद्व्योम्नि गिरिमूर्ध्नि जले क्वचित् ॥ अलातचक्रवद्भ्राम्यत्सौभं तद्दुरवस्थितम् ॥ २२ ॥ यत्रयत्रोपलक्ष्येत ससौभः सहसैनिकः ॥ शाल्वस्ततस्ततोऽमुंचञ्छरान्सात्वतयूथपाः ॥ २३ ॥ शरैरग्न्यर्कसंस्पर्शैराशीविषदुरासदैः ॥ पीड्यमानपुरानीकः शाल्वोऽमुह्यत्परेरितैः ॥ २४ ॥ शाल्वानीकपशस्त्रौघैर्वृष्णिवीरा भृशार्दिताः ॥ न तत्यजू रणं स्वंस्वं लोकद्वयजिगीषवः ॥ २५ ॥ शाल्वामात्यो द्युमान्नाम प्रद्युम्नं प्राक्प्रपीडितः ॥ आसाद्य गदया मौर्व्या व्याहत्य व्यनदद्बली ॥ २६ ॥ प्रद्युम्नं गदया शीर्णवक्षस्थलमरिंदमम् ॥ अपोवाह रणात्सूतो धर्मविद्दारुकात्मजः ॥ २७ ॥

होगया ॥ २४ ॥ शाल्वकी सेनाके शस्त्रोंके समूहसे अत्यन्त पीडित होकर भी लोक परलोकके जीतनेकी इच्छावाले यादव शूरवीरोंने अपनी अपनी युद्धभूमिको नहीं छोडा ॥ २५ ॥ प्रद्युम्नके पहले गदाप्रहारसे पीडित हुआ शाल्वका बली द्युमान् नाम मंत्री लोहेकी गदा छातीमें मारकर पुकारने लगा ॥ २६ ॥ वैरीको शांत करनेवाले प्रद्युम्नजीका वक्षस्थल गदाके लगनेसे विदारित होगया, तब धर्मका जाननेवाला

* शंका–प्रद्युम्नने बाणोंसे शाल्वको और शाल्वकी सेनाको मूर्च्छित करदिया तब प्रद्युम्नके ऐसे पराक्रमको देखकर शाल्वकी सेना और प्रद्युम्नकी सेनाने क्यों आश्चर्य माना ? प्रद्युम्नका क्या यह नवीन कर्तव्य था ऐसा कर्तव्य तो प्रद्युम्नने अनेकबार किया था ॥

उत्तर–शाल्वको ब्रह्माने किसीसमय वर दिया था कि तुमको और तेरी सेनाको संग्राममें श्रीकृष्णजी मूर्च्छित करैंगे और त्रिलोकीमें कोई प्राणी तुझको और तेरी सेनाको दुःखित नहीं कर सकैगा जब प्रद्युम्नने शाल्वको और उसकी सेनाको मूर्च्छित करदिया तब ब्रह्मादिक सब देवता आश्चर्य मानने लगे, उससमय और प्राणियोंने आश्चर्य माना तो क्या बडी बात है ?

दारुकका पुत्र सारथी प्रद्युम्नजीको लेकर रणभूमिसे बाहर निकल आया ॥ २७ ॥ दोघड़ीमें चैतन्य हो श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र, प्रद्युम्नजी सा र्थी
बो कि; अहो रथवान् ! तू रणमेंसे जो मुझे भगाकर ले आया; यह बुराकाम किया ॥ २८ ॥ व्याकुल चित्तवाले तुझ रथवानने मुझे कलंक
लगाय, क्योंकि मुझ विना यादवोंके कुलमें जन्म ले रणमेंसे भागा और किसीको नहीं सुना, परन्तु मेरा इसमें क्या दोप है, यह कलंक तो सारथीने
लगाया ॥ २९ ॥ पिता राम कृष्णसे मिलूंगा तो क्या कहूंगा वह पूछेंगे, तब युद्धमेंसे भागकर निकला हुआ मैं अपनी योग्यताके विपयमें किस
प्रकार निवेदन करूंगा ३० ॥ भाइयोंकी स्त्रियें, भाभी, हे वीर ! युद्धमें शत्रुओंके सन्मुख नपुंसकहो कैसे आज भाग आये, हमसे तो कहो

लब्धसंज्ञो मुहूर्तेन कार्ष्णिः सारथिमब्रवीत् ॥ अहो असाध्विदं सूत यद्रणान्मेऽपसर्पणम् ॥ २८ ॥ न यदूनां कुले जातः
श्रूयते रणविच्युतः ॥ विना मत्क्लीबचित्तेन सूतेन प्राप्तकिल्बिषात् ॥ २९ ॥ किं नु वक्ष्येऽभिसंगम्य पितरौ रामकेशवौ ॥
युद्धात्सम्यगपक्रांतः पृष्टस्तत्रात्मनः क्षमम् ॥ ३० ॥ व्यक्तं मे कथयिष्यंति हसंत्यो भ्रातृजामयः ॥ क्लैब्यं कथं
कथं वीर तवान्यैः कथ्यतां मृधे ॥ ३१ ॥ सारथिरुवाच ॥ धर्मं विजानताऽऽयुष्मन्कृतमेतन्मया विभो ॥ सूतः कृच्छ्रगतं
रक्षेद्रथिनं सारथिं रथी ॥ ३२ एतद्विदित्वा तु भवान्मयापोवाहितो रणात् ॥ उपसृष्टः परेणेति मूर्च्छितो गदया
हतः ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥
स उपस्पृश्य सलिलं दंशितो धृतकार्मुकः ॥ नय मां द्युमतः पार्श्वं वीरस्येत्याह सारथिम् ॥ १ ॥

इस प्रकार हँसकर मुझसे कहेंगी ॥ ३१ ॥ यह सुनकर रथवान बोला हे चिरंजीवित हे समर्थ ! धर्मका ज्ञाता मैं तुम्हें रणमेंसे निकाल लाया, क्योंकि
धर्ममें ऐसाही कहा है कि, जब रथमें बैठनेवालेको कष्ट आनकर उपस्थित हो तो रथवान् रक्षा करे और सारथीके ऊपर कष्ट आवे तो बैठनेवाला
उसकी रक्षा करे ॥ ३२ ॥ हे वीर ! शत्रुने आपके गदा जो मारी तो आप अति पीडित होकर मूर्च्छित होगये, इसलिये धर्म जानकर मैं तुम्हें रण
मेंसे निकाल लाया ॥ ३३ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६ ॥ दोहा—सतहत्तर
अध्यायमें, शाल्ववीरको मार । तोरो सौभ विमान पुनि, यदुपति परम उदार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन् ! इसके उपरान्त

प्रद्युम्नजीने हाथ पाँव धो कवच पहर और धनुष हाथमें लेकर कहा कि, हे रथवान् ! वीर द्युमानके पास मुझे लेचल ॥ १ ॥ रुक्मिणीके पुत्र प्रद्युम्नजीने मुसकाकर अपनी सेनाके योद्धाओंको मारते हुये द्युमानको अत्यन्त तीक्ष्ण आठ बाण मारे ॥ २ ॥ चार बाणोंसे चारों घोडोंको एक बाणसे रथवान्को मारा, दो बाणोंसे धनुष और ध्वजाको काटडाला और एक बाणसे महारथी प्रद्युम्नजीने द्युमानका शिर काटलिया ॥ ३ ॥ गद, सात्यकी और सांब आदि यादव विमानका पालन करनेवाले शाल्वकी सेनाको मारनेलगे और शिर कटनेसे संपूर्ण विमानके बैठनेवाले समुद्रमें गिरगये ॥ ४ ॥ हे नृपोत्तप ! इसप्रकार २७ सत्ताइस दिनतक यादव और शाल्वकी सेनाका महाभयानक युद्ध हुआ ॥ ५ ॥

विधमंतं स्वसैन्यानि द्युमंतं रुक्मिणीसुतः ॥ प्रतिहत्य प्रत्यविध्यन्नाराचैरष्टभिः स्वयम् ॥ २ ॥ चतुर्भिश्चतुरो वाहान् सूतमेकेन चाहनत् ॥ द्वाभ्यां धनुश्च केतुं च शरेणान्येन वै शिरः ॥ ३ ॥ गदसात्यकिसांबाद्या जघ्नुः सौभपतेर्बलम् ॥ पेतुः समुद्रे सौभेयाः सर्वे संछिन्नकंधराः ॥ ४ ॥ एवं यदूनां शाल्वानां निघ्नतामितरेतरम् ॥ युद्धं त्रिणवरात्रं तदभूत्तुमुलमुल्बणम् ॥ ५ ॥ इंद्रप्रस्थं गतः कृष्ण आहूतो धर्मसूनुना ॥ राजसूयेऽथ निर्वृत्ते शिशुपाले च संस्थिते ॥ ६ ॥ कुरुवृद्धाननुज्ञाप्य मुनींश्च ससुतां पृथाम् ॥ निमित्तान्यतिघोराणि पश्यन्द्वारवतीं ययौ ॥ ७ ॥ आह चाहमिहायात आर्यमिश्राभिसंगतः ॥ राजन्याश्चैद्यपक्षीया नूनं हन्युः पुरीं मम ॥ ८ ॥ वीक्ष्य तत्कदनं स्वानां निरूप्य पुररक्षणम् ॥ सौभं च शाल्वराजं च दारुक प्राह केशवः ॥ ९ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि, राजा परीक्षित् ! धर्मके पुत्र राजा युधिष्ठिरके बुलाये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थमें गये थे, वहाँ जब राजसूययज्ञ हो चुका और शिशुपाल मर चुका ॥ ६ ॥ इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कौरवोंमें वृद्धोंसे और मुनियोंसे और पुत्रों सहित कुन्तीसे आज्ञा माँग मार्गमें कुत्सित शकुन देख द्वारकापुरीको प्रस्थान किया ॥ ७ ॥ और मार्गमें खोटे शकुन देखकर विचार करनेलगे कि, बड़े भाई बलदेवजी सहित मैं यहाँ यज्ञमें आयाहूं, इससे शिशुपालकी ओरके राजा निश्चय मेरी पुरीका नाश करते होंगे ॥ ८ ॥ अपने यादवोंका कष्ट देख, बलदेवजीसे द्वारका

पुरीकी रक्षा करनेके लिये कहकर सौभविमानमें बैठे हुये शाल्वको देख केशव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रथवान्से कहने लगे कि ॥ ९ ॥ हे रथवान्! शीघ्र मेरे रथको शाल्वके समीप पहुँचादे, क्योंकि इस विमानका राजा शाल्व बडा मायावी है, इससे तू घबराना मत ॥ १० ॥ इसप्रकार वचन सुन रथवान् रथपर बैठकर रथको हाँकनेलगा और अपनी पराई सेनाके लोगोंने रथकी ध्वजामें गरुडको आता देखा ॥ ११ ॥ शाल्वकी बहुतसी सेना नाश होगई उस समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको युद्धमें आया देखकर शाल्वने उनके सारथीपर अत्यन्त भयंकर वेगवाली शक्ति फेंकी ॥ १२ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने दिशाओंको प्रकाश करती बडे तारेके समान आकाशमें चली आती बरछीको अपने बाणोंसे सौ खण्ड करदिये ॥ १३ ॥ और

रथं प्रापय मे सूत शाल्वस्यांतिकमाशु वै ॥ संभ्रमस्ते न कर्तव्यो मायावी सौभराडयम् ॥ १० ॥ इत्युक्तश्चोदयामास रथमास्थाय दारुकः ॥ विशंतं ददृशुः सर्वे स्वे परे चारुणानुजम् ॥ ११ ॥ शाल्वश्च कृष्णमालोक्य हतप्रायबलेश्वरः ॥ प्राहरत्कृष्णसूताय शक्तिं भीमरवां मृधे ॥ १२ ॥ तामापतंतीं नभसि महोल्कामिव रंहसा ॥ भासयंतीं दिशः शौरिः सायकैः शतधाऽच्छिनत् ॥ १३ ॥ तं च षोडशभिर्विद्ध्वा बाणैः सौभं च खे भ्रमत् ॥ अविध्यच्छरसंदोहैः खं सूर्य इव रश्मिभिः ॥ १४ ॥ शाल्वः शौरेस्तु दोः सव्यं सशार्ङ्गं शार्ङ्गधन्वनः ॥ बिभेद न्यपतद्धस्ताच्छार्ङ्गमासीत्तदद्भुतम् ॥ १५ ॥ हाहाकारो महानासीद् भूतानां तत्र पश्यताम् ॥ विनद्य सौभराडुच्चैरिदमाह जनार्दनम् ॥ १६ ॥ यत्त्वया मूढ नः सख्युर्भ्रातुर्भार्या हृतेक्षताम् ॥ प्रमत्तः स सभामध्ये त्वया व्यापादितः सखा ॥ १७ ॥

अत्यन्त कुपित हो सोलह बाणोंसे शाल्वको वींधडाला, फिर आकाशमार्गमें भ्रमण करनेवाले विमानको सूर्यकी किरणोंसे विंधे हुये आकाशके समान बाणोंके समूहोंसे वेध दिया ॥ १४ ॥ शार्ङ्गधनुषधारी शौरि श्रीकृष्णचन्द्रकी धनुषसहित वाम भुजाको शाल्वने वींध दिया, तब श्रीकृष्णचन्द्रके हाथसे धनुष गिरगया, यह बडीही आश्चर्यकी बात हुई ॥ १५ ॥ हाथमेंसे धनुष गिरा देख प्राणियोंमें बडा हाहाकार शब्द हुआ, और उसी अवसरमें विमानका राजा शाल्व अत्यन्त ऊँचे स्वरसे गर्जना कर श्रीकृष्णचन्द्रसे कहने लगा कि ॥ १६ ॥ हे मूर्ख! जो तू हमारे भाई अथवा सखा शिशुपालकी

स्त्रीको हमारे देखतेही हरकर लेगया और सभाके बीच असावधान विराजमान तैंने हमारे सखाको मारा ॥ १७ ॥ अपनेको अजित माननेवाले तू
जो आज मेरे सन्मुख खडा रहेगा तो निश्चय यमलोक पहुँचा दूँगा ॥ १८ ॥ तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि हे अधम ! तू वृथा बकवाद
करताहै और निकटही जो तेरी मृत्यु उपस्थित है उसे नहीं देखता, शूरवीर बहुत बकते नहीं अपना पुरुषार्थ दिखातेहैं और जो बहुत बकतेहैं, सो
वह कुछ पराक्रम नहीं करते ॥ १९ ॥ इसप्रकार कह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने बड़े वेगकी गदा क्रोध करके कण्ठके नीचे हाडमें मारी कि; जिसके
लगनेसे शाल्व रुधिर वमन करता हुआ काँपने लगा ॥ २० ॥ और तत्कालही शाल्व अंतर्धान होगया, फिर दो घड़ी पीछे एक पुरुष आय शिर

तं त्वाद्य निशितैर्बाणैरपराजितमानिनम् ॥ नयाम्यपुनरावृत्तिं यदि तिष्ठेर्ममाग्रतः ॥ १८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ वृथा त्वं
कत्थसे मंद न पश्यस्यंतिकेंतकम् ॥ पौरुषं दर्शयंति स्म शूरा न बहुभाषिणः ॥ १९ ॥ इत्युक्त्वा भगवाञ्छाल्वं गदया
भीमवेगया ॥ तताड जत्रौ संरब्धः स चकंपे वमन्नसृक् ॥ २० ॥ गदायां संनिवृत्तायां शाल्वस्त्वंतरधीयत॥ ततो मुहूर्त
आगत्य पुरुषः शिरसाऽच्युतम् ॥ देवक्या प्रहितोऽस्मीति नत्वा प्राह वचो रुदन् ॥ २१ ॥ कृष्णकृष्ण महाबाहो पिता ते
पितृवत्सल॥ बध्वाऽपनीतः शाल्वेन सौनिकेन यथा पशुः ॥२२॥ निशम्य विप्रियं कृष्णो मानुषीं प्रकृतिं गतः ॥ विम
नस्को घृणी स्नेहाद्बभाषे प्राकृतो यथा ॥ २३ ॥ कथं राममसंभ्रांतं जित्वाऽजेयं सुरासुरैः ॥ शाल्वेनाल्पीयसा नीतः
पिता मे बलवान्विधिः ॥२४॥ इति ब्रुवाणे गोविंदे सौभराट् प्रत्युपस्थितः ॥ वसुदेवमिवानीय कृष्णं चेदमुवाच सः ॥२५॥

झुकाय श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार कर, रोता हुआ "मुझे देवकीने भेजा है" यह वचन कहने लगा ॥ २१ ॥ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महाबाहो ! हे
पिताका हित करनेवाले ! जैसे कसाई पशुको बाँधकर लेजाताहै, उसीप्रकार शाल्व तुम्हारे पिताको बाँधकर लेगया ॥ २२ ॥ ऐसा अप्रियवचन
सुन मनुष्य स्वभावमें प्राप्त मन दयावान् श्रीकृष्णचन्द्र विमन होकर प्राकृत मनुष्यके समान कहने लगे ॥ २३ ॥ कि, संभ्रमरहित देवता असुरोंके
अजेय बलदेवजीको जीतकर तुच्छ शाल्व मेरे पिताको कैसे बाँधकर लेगया ? विधाता बलवान् है, कदाचित् लेगया होगा ॥ २४ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र
इतना कहते हीथे कि, इतनेमें मायाके वसुदेवको लेकर शाल्व आया और श्रीकृष्णचन्द्रसे बोला कि, हे नीच ! यह तेरा उत्पन्न करनेवाला पिता है,

मायावी शाल्वने इस
जिसके लिये तू जीवित है, सो अभी तेरे देखते इसे मारूंगा, यदि तुझमें कुछ सामर्थ्य होय तो इसकी रक्षा कर * ॥२५॥२६॥ मायावी शाल्वने इस
प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको कटुवाक्य कह, तलवारसे वसुदेवजीका मस्तक काटडाला और उस मस्तकको ले आकाशमें स्थित सौभविमानमें पहुँचा ॥
॥२७॥ स्वतःसिद्ध ज्ञानवाले श्रीकृष्णचन्द्र अपने जनोंके संग दो घड़ी तक मनुष्योंके स्वभावसे शोकमें डूबे रहे इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्ण
चन्द्रने मय दैत्यकी प्रगट करी शाल्वकी चलाई आसुरी मायाको जान लिया ॥२८॥ जब इसप्रकार चेते तो जैसे जागता हुआ पुरुष स्वप्नके पदार्थको

एष ते जनिता तातो यदर्थमिह जीवसि ॥ वधिष्ये वीक्षतस्तेऽमुमीशश्चेत्पाहि बालिश ॥ २६ ॥ एवं निर्भर्त्स्य
मायावी खड्गेनानकदुंदुभेः ॥ उत्कृत्य शिर आदाय खस्थं सौभं समाविशत् ॥ २७ ॥ ततो मुहूर्तं प्रकृतावुपप्लुतः
स्वबोध आस्ते स्वजनानुषंगतः ॥ महानुभावस्तदबुध्यदासुरीं मायां स शाल्वप्रसृतां मयोदिताम् ॥ २८ ॥
न तत्र दूतं न पितुः कलेवरं प्रबुद्ध आजौ समपश्यदच्युतः ॥ स्वाप्नं यथा चांबरचारिणं रिपुं सौभस्थमालोक्य निहंतु
मुद्यतः ॥ २९ ॥ एवं वदन्ति राजर्षे ऋषयः केचनान्विताः ॥ यत्स्ववाचो विरुध्येत नूनं तन्नः स्मरंत्युत ॥ ३० ॥

न देखे उसी प्रकार रणभूमिमें श्रीकृष्णचन्द्रने न तो दूतको देखा और न पिताके देहको देखा, वरन् सौभ विमानमें विराजमान आकाशमें भ्रमण
करते हुए शत्रुको देखकर उसके मारनेका उपाय करनेलगे ॥ २९ ॥ श्रीशुकदेवजी कहनेलगे कि, हे महाभागवत परीक्षित् ! पूर्वापरका अनुसंधान न
रखनेवाले कितने एक ऋषिलोग यह कहते हैं, पर वह अपनी वाणीमें, जो विरोध आता है, उसका ध्यान नहीं करते, उन्होंने पहले कहा कि,

* शंका–शाल्वने माया करके वसुदेवजीकी मूर्ति साक्षात् बनाली यह बडी शंका है ? क्या माया रात दिन सबकी बुद्धि भ्रमाती है, क्योंकि राक्षस मायाके द्वारा अनेक प्रकारकी वस्तु बनालेते हैं,
परन्तु शास्त्रोंमें लिखा है कि, वसुदेव सरीखे तपधारी, और श्रीकृष्ण भगवान् भक्त हितकारी वैकुण्ठनाथसे जिनके पुत्र, ऐसे धर्मात्माकी मूर्तिको मायासे क्षुद्र राक्षसने बनालिया यह महाआश्चर्यकी बात है !
उत्तर–ब्रह्माने किसी समय शाल्वको वर दियाथा कि, ब्रह्मा, विष्णु, महादेवकी मूर्ति तुझसे बनगी नहीं, और त्रिलोकीमें जिसकी मूर्ति बनाना चाहेगा उसकी मूर्ति बना लेगा, और ब्रह्माने वरदानके देते
समय शाल्वसे यह भी कहाथा कि, जब तू वसुदेवकी मूर्ति बनावेगा उसी समय तू मारा जायगा, उस ब्रह्माके वचनको कालवश होकर भूलगया और वसुदेवकी मूर्ति बनाई उसी समय वृन्दावनविहारी श्रीगो
वर्धनधारीने शाल्वको मारडाला । देखो जब मृत्युके दिन आते हैं, तब परमेश्वर वैसाही बनाव बना देता है, इसलिये शाल्वने वसुदेवकी मूर्ति बनाई थी मूर्ति क्या बनाईथी अपना काल बुलायाथा ॥

"बलदेवजीकी आज्ञा ले और उन्हें हस्तिनापुरमें छोड आप इन्द्रप्रस्थ गये" इसके उपरान्त कहते हैं कि, "इन्द्रप्रस्थसे आ, शाल्वको युद्ध करता देख बलदेवजीको द्वारकाकी रक्षा करनेके लिये भेजा, यह उनके वचनमें ही भेद होता है, सो शुकदेवजी कहते हैं कि, हे राजन् ! यह हमारा मत नहीं है,और ऋषियोंका है ॥ ३० ॥ शोक, मोह, स्नेह, भय यह कहाँ ? और अखण्ड विज्ञान ऐश्वर्य देवता जिनकी स्तुति करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कहाँ ॥३१॥ जिनके चरणारविन्दकी सेवासे पुष्ट हुई,आत्मविद्याके प्रभावसे सज्जन पुरुष अनादिकालकी देहात्मबुद्धिको त्याग अनन्त ईश्वरसम्बन्धी पद आत्माको पाते हैं,उन सर्वोत्तम शरणागतपालक श्रीकृष्णचन्द्रमें कदाचित् मोह नहीं हो सकता ॥३२॥ यही यथार्थ है कि,बडे पराक्रमी शूरवंशो

क शोकमोहौ स्नेहो वा भयं वा येऽज्ञसंभवाः ॥ क चाखंडितविज्ञानज्ञानैश्वर्यस्त्वखंडितः ॥ ३१ ॥ यत्पादसेवोर्जितया ऽऽत्मविद्यया हिन्वंत्यनाद्यात्मविपर्ययग्रहम् ॥ लभंत आत्मीयमनंतमैश्वरं कुतो न मोहः परमस्य सद्गतेः ॥ ३२ ॥ तं शस्त्रपूगैः प्रहरंतमोजसा शाल्वं शरैः शौरिरमोघविक्रमः ॥ विद्ध्वाऽच्छिनद्वर्म धनुः शिरोमणिं सौभं च शत्रोर्गदया रुरोज ह ॥ ३३ ॥ तत्कृष्णहस्तेरितया विचूर्णितं पपात तोये गदया सहस्रधा ॥ विसृज्य तद्भूतलमास्थितो गदामुद्यम्य शाल्वोऽच्युतमभ्यगाद् द्रुतम् ॥ ३४ ॥ आधावतः सगदं तस्य बाहुं भल्लेन छित्त्वाथ रथांगमद्भुतम् ॥ वधाय शाल्वस्य लयार्कसन्निभं बिभ्रद्बभौ सार्क इवोदयाचलः ॥ ३५ ॥ जहार तेनैव शिरः सकुंडलं किरीटयुक्तं पुरुमायिनो हरिः ॥ वज्रेण वृत्रस्य यथा पुरंदरो बभूव हाहेति वचस्तदा नृणाम् ॥ ३६ ॥

त्पन्न श्रीकृष्णचन्द्रने बलपूर्वक शस्त्रोंके प्रहारसे शाल्वको वेध उसका कवच, धनुष और उसके शिरकी मणि काटकर उसके विमानको गदासे चूर्णकर दिया ॥३३॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके हाथकी चलाई हुई गदासे हजारों खण्ड होकर वह विमान चूर्णीभूत हो पृथ्वीमें गिर गया, उस समय शाल्व विमान छोड़ गदा हाथमें ले श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपरको दौडा ॥ ३४ ॥ दौडते हुए शाल्वका गदासहित हाथ भालेसे काटकर उसके मारनेके लिये प्रलय कालके सूर्यके समान सुदर्शनचक्रको ग्रहणकर उदयाचल पर्वतपर सूर्यके समान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र शोभायमान लगनेलगे ॥ ३५ ॥ जैसे देवराज इन्द्रने वज्रसे वृत्रासुरका माथा काटा था, उसी प्रकार अत्यन्त मायावी शाल्वका कुण्डलों सहित शिर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने काट

लिया, उससमय मनुष्योंमें बडा हाहाकार शब्द हुआ ॥ २६ ॥ इतनी कथा सुन श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! जिससमय गदासे
विमान टूटा और अत्यन्त पापी दुराचारी शाल्व पृथ्वीमें गिरपड़ा,तब स्वर्गमें देवताओंके नगारे बजने लगे, इसके उपरान्त मित्र शिशुपाल और
शाल्व, तथा पौण्ड्रक इनका ऋण चुकानेके लिये क्रोधित हो दंतवक्र आया ॥३७॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां
सौभशाल्ववधो नाम सप्तसप्ततितमोऽध्यायः ॥७७॥ दोहा–दन्तवक्र हरि मार पुनि, हनो विदूरथ वीर ॥ रोमहर्षण हलधर वधो, अठहत्तर रणधीर
॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! परलोकमें प्राप्तहुए शिशुपाल और शाल्व तथा पौण्ड्रकके परोक्षमें मित्रताका जानने

तस्मिन्निपतिते पापे सौभे च गदया हते ॥ नेदुर्दुंदुभयो राजन्दिवि देवगणेरिताः ॥ सखीनामपचितिं कुर्वन्दंतवक्त्रो
रुषाऽभ्यगात् ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्भा०म०द०उ० सौभशाल्ववधोनाम सप्तसप्ततितमोऽध्यायः ॥७७॥ श्रीशुक उवाच ॥
शिशुपालस्य शाल्वस्य पौंड्रकस्यापि दुर्मतिः ॥ परलोकगतानां च कुर्वन्पारोक्ष्यसौहृदम् ॥ १ ॥ एकः पदातिः संक्रुद्धो
गदापाणिः प्रकंपयन् ॥ पद्भ्यामिमां महाराज महासत्त्वो व्यदृश्यत ॥२॥ तं तथाऽऽयांतमालोक्य गदामादाय सत्वरः ॥
अवप्लुत्य रथात्कृष्णः सिंधुं वेलेव प्रत्यधात् ॥ ३ ॥ गदामुद्यम्य कारूषो मुकुंदं प्राह दुर्मदः ॥ दिष्ट्यादिष्ट्या भवा
नद्य मम दृष्टिपथं गतः ॥ ४ ॥ त्वं मातुलेयो नः कृष्ण मित्रध्रुङ्‌ मां जिघांससि ॥ अतस्त्वां गदया मंद हनिष्ये वज्र
कल्पया ॥ ५ ॥ तर्ह्यानृण्यमुपैम्यज्ञ मित्राणां मित्रवत्सलः ॥ बंधुरूपमरिं हत्वा व्याधिं देहचरं यथा ॥ ६ ॥

वाला दुष्टबुद्धि दंतवक्र क्रोधकर अकेलाही पांव प्यादा महाबलवान् गदा हाथमें लिये पृथ्वीको कम्पायमान करता अत्यन्त शीघ्रतासे आता हुआ
दिखाई दिया ॥ १ ॥ २ ॥ इसप्रकार दंतवक्रको आता हुआ देख भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने गदा हाथमें ले रथसे उतर समुद्रके जैसे किनारे रोकै
हैं, उसी प्रकार दंतवक्रको रोकदिया ॥३॥ दुर्मद करूषदेशका राजा दंतवक्र मुक्तिके देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे कहने लगा कि, तू जो मेरे
नेत्रोंके सन्मुख आया यह बड़ाही मंगल हुआ ॥ ४ ॥ हे कृष्ण ! तू हमारे मामाका पुत्र और हमारे मित्रका मारनेवाला है और मुझे भी मारना
चाहताहै, इसलिये हे मूर्ख ! वज्रके समान इस गदासे तेरा प्राण संहार करूंगा ॥ ५ ॥ हे अज्ञानी ! देहमें रहे रोगको जिस प्रकार नाश करतेहैं

उसी प्रकार बन्धुरूप वैरी जो तू है, उसे मारूंगा, तब मित्रवत्सल मैं मित्रोंके ऋणसे उऋण हूंगा ॥ ६ ॥ इसप्रकार कठोर वाक्य कह श्रीकृष्णचन्द्रके माथेमें गदा मारकर सिंहके समान दंतवक्र गर्जनेलगा, जैसे हाथीके अंकुश लगे ऐसेही वह गदालगी ॥ ७ ॥ संग्राममें गदा लगनेसे भी श्रीकृष्णचन्द्र न गिरे, इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने भी कौमोदकी बडी गदाको ले दंतवक्रकी छातिमें मारी ॥ ८ ॥ अत्यन्त वेगवान् गदा पड़नेके कारण हृदय विदीर्ण होनेसे दंतवक्र मुखसे रुधिरका वमन करता हुआ प्राणोंको छोड केश, हाथ, पाँव, फैलाकर पृथ्वीमें गिरपड़ा ॥९॥ हे परीक्षित् ! इसके उपरान्त दंतवक्रके शरीरसे अद्भुत सूक्ष्मज्योति निकलकर सब प्राणियोंके देखते शिशुपालके वधके समान श्रीकृष्णचन्द्रमें प्रवेश करगई

एवं रूक्षैस्तुदन्वाक्यैः कृष्णं तोत्रैरिव द्विपम् ॥ गदयाऽताडयन्मूर्ध्नि सिंहवद् व्यनदच्च सः ॥ ७ ॥ गदयाऽभिहतोऽप्याजौ न चचाल यदूद्वहः ॥ कृष्णोऽपि तमहन्गुर्व्या कौमोदक्या स्तनांतरे ॥ ८ ॥ गदानिर्भिन्नहृदय उद्वमन्रुधिरं मुखात् ॥ प्रसार्य केशबाह्वंघ्रीन्धरण्यां न्यपतद् व्यसुः ॥ ९ ॥ ततः सूक्ष्मतरं ज्योतिः कृष्णमाविशदद्भुतम् ॥ पश्यतां सर्वभूतानां यथा चैद्यवधे नृप ॥१०॥ विदूरथस्तु तद्भ्राता भ्रातृशोकपरिप्लुतः ॥ आगच्छदसिचर्मभ्यामुच्छ्वसंस्तज्जिघांसया ॥ ११ ॥ तस्य चापततः कृष्णश्चक्रेण क्षुरनेमिना ॥ शिरो जहार राजेंद्र सकिरीटं सकुंडलम् ॥ १२ ॥ एवं सौभं च शाल्वं च दंतवक्रं सहानुजम् ॥ हत्वा दुर्विषहानन्यैरीडितः सुरमानवैः ॥ १३ ॥ मुनिभिः सिद्धगंधर्वैर्विद्याधरमहोरगैः ॥ अप्सरोभिः पितृगणैर्यक्षैः किन्नरचारणैः ॥ १४ ॥

॥१०॥ इसके उपरान्त भाई दंतवक्रके शोकसे व्याकुल विदूरथ ढाल, तलवार ले श्रीकृष्णचन्द्रको मारनेके लिये बडे बडे श्वास लेता हुआ आया ॥११॥ हे परीक्षित् ! विदूरथको इसप्रकार आता हुआ देख मुकुट और कुण्डलोंसहित उसका शिर क्षुरेके समान धारवाले चक्रसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने काट लिया ॥ १२ ॥ इसप्रकार सौभ विमान और शाल्व तथा भ्राताओंसहित दंतवक्रको जब भगवान् वासुदेव मारचुके, तब देवता और मनुष्य स्तुति करने लगे ॥१३॥ मुनीश्वर, सिद्ध, गंधर्व, विद्याधर और बडे सर्प, अप्सरा, पित्रोंके गण, यक्ष, किन्नर, चारण ॥ १४ ॥

यह सब कोई श्रीकृष्णचन्द्रकी विजय गाय फूल बरसाय कर चले गये, इसके उपरान्त श्रीकृष्णचन्द्र सब यादवोंको संग ले शोभायमान द्वारकापुरीको
गये ॥ १५ ॥ इसप्रकार योग और जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सदा जयकोही प्राप्त करते हैं, पशुओंके समान दृष्टिवाले अज्ञानी पुरुषोंको
जरासन्धसे हारे जीते प्रतीत होते हैं ॥ १६ ॥ पीडित कौरवोंको एक तुल्य माननेवाले बलदेवजी उनके युद्धका उद्यम सुनकर तीर्थयात्राका बहानाकर
द्वारकासे चलेगये, क्योंकि यहाँ रहनेसे जिसकी ओर न हूंगा वही बुरा मानेगा ॥१७॥ प्रभासतीर्थमें स्नानकर देवता ऋषि, पितृ, मनुष्योंको तर्पणकर
और ब्राह्मणोंको संग ले सरस्वतीके प्रवाहके सन्मुख महात्मा बलदेवजी गये ॥ १८ ॥ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित! पृथूदक, बिंदुसरोवर, त्रित

**उपगीयमानविजयः कुसुमैरभिवर्षितः ॥ वृतश्च वृष्णिप्रवरैर्विवेशालंकृतां पुरीम् ॥ १५ ॥ एवं योगेश्वरः कृष्णो भगवा
ञ्जगदीश्वरः ॥ ईयते पशुदृष्टीनां निर्जितो जयतीति सः ॥ १६ ॥ श्रुत्वा युद्धोद्यमं रामः कुरूणां सह पांडवैः ॥ तीर्थाभिषे
कव्याजेन मध्यस्थः प्रययौ किल ॥ १७ ॥ स्नात्वा प्रभासे संतर्प्य देवर्षिपितृमानवान्॥ सरस्वतीं प्रतिस्रोतं ययौ ब्राह्मण
संवृतः ॥ १८ ॥ पृथूदकं बिंदुसरस्त्रितकूपं सुदर्शनम् ॥ विशालं ब्रह्मतीर्थं च चक्रं प्राचीं सरस्वतीम् ॥ १९॥ यमुनामनु
यान्येव गंगामनु च भारत ॥ जगाम नैमिषं यत्र ऋषयः सत्रमासते ॥ २० ॥ तमागतमभिप्रेत्य मुनयो दीर्घसत्रिणः ॥
अभिवंद्य यथान्यायं प्रणम्योत्थाय चार्ऽचयन् ॥ २१ ॥ सोऽर्चितः सपरीवारः कृतासनपरिग्रहः॥ रोमहर्षणमासीनं महर्षेः
ऽशिष्यमैक्षत ॥२२॥ अप्रत्युत्थायिनं सूतमकृतप्रह्वणांजलिम् ॥ अध्यासीनं च तान्विप्रांश्चुकोपोद्वीक्ष्य माधवः ॥ २३ ॥**

कूप, सुदर्शन तीर्थ, विशालब्रह्मतीर्थ, चक्रतीर्थ और पूर्ववाहिनी सरस्वती, व यमुनाके तीर्थ गंगाके तीर्थ और जहाँ ऋषि यज्ञ करैं उस नैमिषा
रण्यमें बलदेवजी गये ॥ १९ ॥ २० ॥ बडे यज्ञवाले मुनि बलदेवजीको आयाहुआ देख प्रशंसा करतेहुए शीघ्र उठ प्रणाम कर यथायोग्य उनका
पूजन करने लगे ॥ २१ ॥ ब्राह्मणोसहित पूजापाय और आसनपर बैठ महात्मा बलदेवजीने वेदव्यासके शिष्य रोमहर्षणको बैठा देखा ॥ २२ ॥
यह सूतजाति होकर उन सब ब्राह्मणोसे ऊँचे आसनपर विराजमान था, न तो इसने प्रत्युत्थान किया और न विनय की और न हाथ जोडकर
स्तुति करी, तब इसको देखकर भगवान् बलरामजीको अत्यन्त क्रोध उत्पन्न हुआ ॥ २३ ॥

और अपने मनमें विचार करने लगे कि, यह प्रतिलोम जाति होकर इन ब्राह्मण और धर्मपालक हमसे भी ऊँचे आसनपर विराजमानहै, इस अपराधसे यह दुर्बुद्धि मारडालनेके योग्य है ॥ २४ ॥ क्योंकि भगवान् वेदव्यासजीका शिष्य होकर, इतिहास और पुराणोंसहित धर्मशास्त्र पढकर यह सूत ऐसा आचरण रखता है ॥ २५ ॥ सत्य है जो नटके समान वेष धारण करनेवाले, अजितेन्द्रिय, अजितमन, विनयरहित वृथा पण्डिताभिमानी पुरुषहैं उनको शास्त्राभ्यास भी गुणकारक नहीं होता ॥ २६॥ इसलोकमें मैंने इसलिये अवतार लियाहै कि,ऐसे धर्मध्वजी पुरुषोंका विनाश करना क्योंकि

कस्मादसाविमान् विप्रानध्यास्ते प्रतिलोमजः ॥ धर्मपालांस्तथैवास्मान् वधमर्हति दुर्मतिः ॥ २४ ॥ ऋषेर्भगवतो भूत्वा शिष्योऽधीत्य बहूनि च ॥ सेतिहासपुराणानि धर्मशास्त्राणि सर्वशः ॥ २५ ॥ अदांतस्याविनीतस्य वृथापंडितमानिनः ॥ न गुणाय भवंति स्म नटस्येवाजितात्मनः ॥ २६ ॥ एतदर्थो हि लोकेऽस्मिन्नवतारो मया कृतः॥वध्या मे धर्मध्वजिनस्ते हि पातकिनोऽधिकाः ॥ २७ ॥ एतावदुक्त्वा भगवान्निवृत्तोऽसद्वधादपि ॥ भावित्वात्तं कुशाग्रेण करस्थेनाहनत्प्रभुः ॥ २८ ॥ हाहेति वादिनः सर्व मुनयः खिन्नमानसाः ॥ ऊचुः संकर्षणं देवमधर्मस्ते कृतः प्रभो ॥ २९ ॥ अस्य ब्रह्मासनं दत्तमस्माभिर्यदुनंदन॥आयुश्चात्माऽक्लमं तावद् यावत्सत्रं समाप्यते ॥ अजानतैवाचरितस्त्वया ब्रह्मवधो यथा ॥ ३० ॥

वह सबसे अधिक पापी होतेहैं ॥ २७ ॥ हे राजन् ! यद्यपि महात्मा बलरामजीने दुष्टोंको मारना छोड़ दिया था, परन्तु तोभी होनी ऐसेही थी. इस कारण इतना कहकर उन्होंने हाथमें स्थित डाभके अग्रसे उसको मारडाला ❋॥ २८ ॥ तब उसके मरतेही सब मुनिलोग महा हाहाकार करनेलगे और खेदको प्राप्त होकर बलरामजीसे बोले कि, हे भगवन् ! यह आपने बडा अधर्म किया ॥ २९ ॥ हे प्रभो ! जबतक यज्ञ सम्पूर्ण हो, तबतक

❋ शका–भावी प्राकृत जीवोंके लिये है उनहीसे भला बुरा कर्म करसक्ती है, कुछ भगवान्के ऊपर भावी नहीं चलसक्ती ! फिर बलदेवजी तो भगवान् शेषजी थे सो भावीके वश कैसे होगये ? जो सूतजीको मारडाला यह बडी शंका है !

उत्तर–ब्रह्मा, विष्णु, महेशके ऊपर भावी कुछ भी नहीं करसक्ती तो भी भावीकी मर्यादा पालन करनेवाले तीनों देव ससारमें भावीके वश होकर अनेक प्रकारका काम करते हैं, इसलिये अनन्त रूप बलदेवजीने मायाके वशीभूत हो सूतको मारडाला ॥

हमारे पास पुराणोंकी कथा कहनेके लिये हम लोगोने इस सूतको ब्रह्मासन दिया था और शरीर खेदित न हो, ऐसी आयु दी थी, परन्तु आपने विना जाने यह ब्रह्महत्याकासा कार्य किया ॥३०॥ हे लोकपावन बलरामजी ! तुम योगेश्वर हो इस कारण आपको वेदमें कहीं ब्रह्महत्याका निषेध नहीं लगता परन्तु तो भी आप स्वयं इस ब्रह्महत्याके समान पापका प्रायश्चित्त करोगे, तभी संसारकी मर्यादा रहेगी ॥ ३१ ॥ यह सुनकर बलरा जीने कहा जगत्की मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये मैं प्रायश्चित्त करूँगा, इस कारण मुख्य पक्षमें जो नियम होवै सो मुझे बताओ ॥३२॥ इस रोमहर्षणकी दीर्घ आयु, बल, इन्द्रिय और सामर्थ्य होनेमें जो तुम्हारी अभिलाषा हो सो वर्णन करो; क्योंकि जसी आप आज्ञा करेंगे वैसाही मैं योगमा

योगेश्वरस्य भवतो नाम्नायोऽपि नियामकः ॥ यद्येतद्ब्रह्महत्यायाः पावनं लोकपावन ॥ चरिष्यति भवान्लोकसंग्रहोऽनन्यचोदितः ॥ ३१ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ करिष्ये वधनिर्वेशं लोकानुग्रहकाम्यया ॥ नियमः प्रथमे कल्पे यावान्स तु विधीयताम्॥३२॥दीर्घमायुर्बतैतस्य सत्त्वमिंद्रियमेव च ॥ आसादितं यत्तद् ब्रूत साधये योगमायया ॥ ३३ ॥ ऋषय ऊचुः ॥ अस्त्रस्य तव वीर्यस्य मृत्योरस्माकमेव च ॥ यथा भवेद्वचः सत्यं तथा राम विधीयताम् ॥ ३४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ आत्मा वै पुत्र उत्पन्न इति वेदानुशासनम् ॥ तस्मादस्य भवेद्वक्ता आयुरिंद्रियसत्त्ववान् ॥ ३५ ॥ किं वः कामो मुनिश्रेष्ठा ब्रूताहं करवाण्यथ ॥ अजानतस्त्वपचितिं यथा मे चिंत्यतां बुधाः ॥ ३६ ॥ ऋषय ऊचुः ॥ इल्वलस्य सुतो घोरो बल्वलो नाम दानवः ॥ स दूषयति नः सत्रमेत्य पर्वणिपर्वणि ॥ ३७ ॥

याके प्रभावसे करूंगा ॥ ३३ ॥ तब मुनि बोले कि, हे राम ! जिस प्रकार तुम्हारे अस्त्रकी, पराक्रमकी और मृत्युकी सत्यता हो और तुमने जो वचन हमसे कहा है, वहभी सत्य होजाय उसीप्रकार करो ॥ ३४ ॥ बलरामजी बोले कि, "पिताही पुत्ररूप उत्पन्न होताहै" इस प्रकार वेदकी आज्ञा है, सो इसका पुत्र उग्रश्रवा तुम्हें पुराण श्रवण करावेगा और आयुष्य इन्द्रियशक्ति व शरीरके बलसे परिपूर्ण होगा ॥ ३५ ॥ हे मुनिजनो ! आपको दूसरी किस बातकी अभिलाषा है ? सो हमसे कहो ? आप जो कहेंगे सो मैं करूंगा ? हे बुधलोगो ! मैं प्रायश्चित्त नहीं जानता, इस कारण उसकाभी विचार करो ॥ ३६ ॥ तब ऋषीश्वर बोले कि, हे राम ! घोररूप इल्वलका पुत्र बल्वल नाम दानव अमावस पूनोंको आनकर हमारे यज्ञको

भ्रष्ट करता है ॥ ३७ ॥ सो हे दाशार्हवंशोत्पन्न बलदेवजी। पीब, रुधिर, मूत्र, विष्ठा, मदिरा और मांस इनकी वर्षा करनेवाले पापी वल्वलको मारो, यही हमारी सेवाहै ॥ ३८ ॥ इसके उपरान्त अत्यन्त सावधान होकर कामक्रोधादिकोको त्याग भरतखण्डकी परिक्रमाकर जब एक वर्षतक तीर्थोंमे स्नान करोगे तब शुद्ध होगे ॥३९॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां बलदेवचरित्रे वल्वलवधोपक्रमोनामाष्टसप्ततितमो ऽध्यायः ॥ ७८ ॥ दोहा–उन्नासी अध्यायमें, बल्वलको वध राम। बहुरि तीर्थयात्रा करी, जहाँ जहाँ शुभधाम ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित्! इसके उपरान्त जब अमावास्याकी पूर्णमासीका पर्व आया तो धूरि वर्षासहित अत्यन्त भयानक प्रचण्ड पवन चलने

**तं पापं जहि दाशार्ह तन्नः शुश्रूषणं परम् ॥ पूयशोणितविण्मूत्रसुरामांसाभिवर्षिणम् ॥ ३८ ॥ ततश्च भारतं वर्षं परीत्य सुसमाहितः ॥ चरित्वा द्वादशमासांस्तीर्थस्नायी विशुध्यसे ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्भा० दशमस्कंधे उत्तरार्धे बलदेवचरित्रे सूत० बल्वलवधोपक्रमो नामाष्टसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ ततः पर्वण्युपावृत्ते प्रचंडः पांसुवर्षणः ॥ भीमो वायुरभूद्राजन्पूयगंधस्तु सर्वशः ॥ १ ॥ ततोऽमेध्यमयं वर्षं बल्वलेन विनिर्मितम् ॥ अभवद्यज्ञशालायां सोऽन्वदृश्यत शूलधृक् ॥ २ ॥ तं विलोक्य बृहत्कायं भिन्नांजनचयोपमम् ॥ तप्तताम्रशिखाश्मश्रुं दंष्ट्रोग्रभ्रुकुटीमुखम् ॥ ३ ॥ सस्मार मुसलं रामः परसैन्यविदारणम् ॥ हलं च दैत्यदमनं ते तूर्णमुपतस्थतुः ॥ ४ ॥ तमाकृष्य हलाग्रेण बल्वलं गगनेचरम् ॥ मुसलेनाहनत्क्रुद्धो मूर्ध्नि ब्रह्मद्रुहं बलः ॥ ५ ॥**

लगा और चारों ओरसे राधकीसी दुर्गन्ध आई ॥ १ ॥ इसके पीछे बल्वल दैत्यकी करी विष्ठा और मूत्रकी वर्षा यज्ञ शालामें होनेलगी, फिर त्रिशूल हाथमें लिये वह बल्वल भी दीखपड़ा ॥ २ ॥ टूटेहुये अंजनके ढेरके समान बडे शरीरवाला तपे ताँबेकेसी लाल शिखाओं दाढ़ी मूंछवाला दाढ और भ्रुकुटीसे डरावने मुखवाले उस दैत्यको देख ॥ ३ ॥ शत्रुकी सेनाके विदीर्ण करनेवाले मूशलको स्मरणकर दैत्योंको मारनेवाले हलका स्मरण किया इसके उपरान्त पार्षदरूप हल मूशल आपही आनकर उपस्थित होगये ॥ ४ ॥ आकाशमें विचरनेवाले बल्वलको हलके अग्रभागसे

खेंच और अत्यन्त क्रोधमें भरकर महात्मा बलदेवजीने ब्रह्मद्रोही बल्वलके माथेमें मुशल मारा ॥ ५ ॥ उसके लगतेही माथेके फूटनेसे बल्वल रुधिरको वमन करता हुआ वज्रके मारे गेरुके पर्वतके समान पृथ्वीमें गिर पडा ॥६॥ तब मुनीश्वरोंने बलदेवजीकी स्तुतिकर सफल आशीर्वाद दे, जैसे बडभागी देवतालोगोंने वृत्रासुरके मारनेवाले देवराज इन्द्रका अभिषेक कियाथा, उसी प्रकार बलदेवजीका अभिषेक किया ॥ ७ ॥ लक्ष्मीके निवास कोमल कमलोंकी वैजयन्ती माला और दिव्य नीलाम्बर धोती उपरना और अनेक प्रकारके आभूषण उन मुनियोंने महात्मा बलदेव

सोऽपतद्भुवि निर्भिन्नललाटोऽसृक् समुत्सृजन् ॥ मुंचन्नार्तस्वरं शैलो यथा वज्रहतोऽरुणः ॥ ६ ॥ संस्तुत्य मुनयो रामं प्रयुज्यावितथाशिषः ॥ अभ्यषिंचन्महाभागा वृत्रघ्नं विबुधा यथा ॥ ७ ॥ वैजयंतीं ददुर्मालां श्रीधामाम्लानपंकजाम् ॥ रामाय वाससी दिव्ये दिव्यान्याभरणानि च ॥ ८ ॥ अथ तैरभ्यनुज्ञातः कौशिकीमेत्य ब्राह्मणैः ॥ स्नात्वा सरोवरमगाद्यतः सरयुरास्रवत् ॥९॥ अनुस्रोतेन सरयूं प्रयागमुपगम्य सः ॥ स्नात्वा संतर्प्य देवादीञ्जगाम पुलहाश्रमम् ॥ १० ॥ गोमतीं गंडकीं स्नात्वा विपाशां शोण आप्लुतः ॥ गयां गत्वा पितॄनिष्ट्वा गंगासागरसंगमे ॥ ११ ॥ उपस्पृश्य महेंद्राद्रौ रामं दृष्ट्वाऽभिवाद्य च ॥ सप्तगोदावरीं वेणां पंपां भीमरथीं ततः ॥ १२ ॥

जीको दिये ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त मुनियोंसे आज्ञा पाय बलदेवजी ब्राह्मणोंको संग ले कौशिकी नदीमें आय स्नानकर जिस सरोवरसे सरयू निकली है, वहां गये ॥ ९ ॥ और सरयूप्रवाहके किनारे किनारे हो प्रयागमें आय स्नान व देवादिकोंका तर्पणकर पुलहऋषिके आश्रम हरिक्षेत्रको गये ॥ १० ॥ वहांसे गोमती और गण्डकी तथा विपाशा व शोणनदीमें स्नानकर बलदेवजी गयातीर्थमें गये और वहांसे पितरोंका पूजन कर गंगा और समुद्रके संगममें पहुँच * ॥११॥ इसके उपरान्त महेंद्राचल पर्वतमें भृगुवंशावतंस परशुरामजीका दर्शन व प्रणामकर सप्तगोदावरी

* शंका—बलदेवजी सब तीर्थोंमें गये परन्तु काशीको और उज्जैनको क्यों नहीं गये? और काशी और उज्जैनके जो आसपास तीर्थ थे उनको गये फिर क्याकारण जो दोनों मोक्षदायक तीर्थोंको छोडदिया? ॥
उत्तर—शास्त्रोंमें ऐसा लिखाहै कि बिना स्त्रीके जो मनुष्य अकेला इन तीर्थोंमें जाय और उनका दर्शन करै तब उसको आधा फल मिलता है? (शंका) आधे फलमें क्या हानि थी वहाँका तो किंचित्फल परमानन्दका देनेवाला है ? (उत्तर) वहाँ जानेसे सब तीर्थोंका आधाफल रहजाता इसलिये नहीं गये, क्योंकि यह अकेलेही गयेथे, स्त्री संग नहीं थी, बलदेवजीने विचारा कि स्त्रीको संग लेकर आवेंगे उससमय काशी और उज्जैनको दर्शन करैंगे, इसलिये काशी और उज्जैनको नहींगये ॥

तथा वेणा, तथा पंपामें जाकर भीमरथीमें गये ॥ १२ ॥ इसके उपरान्त स्वामिकार्त्तिकका दर्शनकर जहांपर भगवान् महादेवजी विराजते हैं, ऐसे श्रीशैलपर्वतको गये और द्रविडदेशोंमें परमपवित्र वेंकटपर्वतका दर्शनकर कामकोष्णीपुरीमें गये, फिर कावेरीमें स्नानकर बडे पवित्र और जहां नित्य हरि विराजते हैं, ऐसे श्रीरंगनाम विख्यात स्थानको गये ॥ १३ ॥ १४ ॥ वहाँसे ऋषभाद्रि पर्वत हरिक्षेत्रमें आय, दक्षिण मथुरामें जाकर फिर बड़े पापोंके नाश करनेवाले सेतुबंध रामेश्वरको गये ॥१५॥ वहाँ जाकर हलायुध धारण करनेवाले बलदेवजीने दशहजार गायोंका ब्राह्मणोंको दान किया पीछे कृतमाला नदी और ताम्रपर्णी नदियोमें होकर मलयाचल कुलाचल पर्वतोंमें गये ॥ १६ ॥ वहाँ पहुँच विराजमान अगस्त्यमुनिकी नमस्कार

स्कंदं दृष्ट्वा ययौ रामः श्रीशैलं गिरिशालयम् ॥ द्रविडेषु महापुण्यं दृष्ट्वाद्रिं वेङ्कटं प्रभुः ॥ १३ ॥ कामकोष्णीं पुरीं कांचीं कावेरीं च सरिद्वराम् ॥ श्रीरंगाख्यं महापुण्यं यत्र सन्निहितो हरिः ॥ १४ ॥ ऋषभाद्रिं हरेः क्षेत्रं दक्षिणां मथुरां तथा ॥ सामुद्रं सेतुमगमन्महापातकनाशनम् ॥ १५ ॥ तत्रायुतमदाद्धेनूर्ब्राह्मणेभ्यो हलायुधः ॥ कृतमालां ताम्रपर्णीं मलयं च कुलाचलम् ॥ १६ ॥ तत्रागस्त्यं समासीनं नमस्कृत्याभिवाद्य च ॥ योजितस्तेन चाशीर्भिरनुज्ञातो गतोऽर्णवम् ॥ दक्षिणं तत्र कन्याख्यां दुर्गां देवीं ददर्श सः ॥१७॥ ततः फाल्गुनमासाद्य पंचाप्सरसमुत्तमम् ॥ विष्णुः सन्निहितो यत्र स्नात्वाऽस्पर्शद्गवायुतम् ॥ १८ ॥ ततोऽभिव्रज्य भगवान्केरलांस्तु त्रिगर्तकान् ॥ गोकर्णाख्यं शिवक्षेत्रं सान्निध्यं यत्र धूर्जटेः ॥१९॥ आर्यां द्वैपायनीं दृष्ट्वा शूर्पारकमगाद्बलः ॥ तापीं पयोष्णीं निर्विंध्यामुपस्पृश्याथ दंडकम् ॥ २० ॥

पूर्वक स्तुतिकी, फिर अगस्त्यजीसे आशीर्वाद और आज्ञा पाय बलदेवजीने दक्षिणदेशमें समुद्रके तटपर जाय कन्यानाम दुर्गादेवीका दर्शन किया ॥१७॥ इसके पीछे फाल्गुन अनंतपुरमें जाय जहां विष्णु भगवान् सदा विराजते हैं ऐसे श्रेष्ठ पंचाप्सरस नाम सरमें स्नानकर दशहजार गायोंका संकल्प किया ॥ १८ ॥ वहाँसे चलकर भगवान् बलदेवजी केरल और त्रिगर्तदेशमें हो धूर्जटी शिवसे नित्य सन्निहित गोकर्ण नाम शिवक्षेत्रमें गये ॥ १९ ॥ वहाँसे आर्याद्वीपवासिनी देवीका दर्शनकर शूर्पारक क्षेत्रमें आये, वहांसे तापी और पयोष्णी नदीम हो दण्डकारण्यमें आये ॥२०॥

जहां माहिष्मती पुरी है, वहां पहुँच रेवानदीपर गये फिर मनुतीर्थमें आचमनकर प्रभासक्षेत्रमें आये ॥ २१ ॥ तब कौरव और पाण्डवोंके संग्राममें सब क्षत्रियोंका नाश होगया यह ब्राह्मणोंका वचन सुन बलदेवजीने अपने मनमें जानलिया कि, पृथ्वीका भार उतरगया ॥ २२ ॥ यादवोंको आनन्द देनेवाले बलदेवजी संग्राममें गदाओंसे युद्ध करते भीमसेन और दुर्योधनको समझानेके लिये कुरुक्षेत्रको गये ॥ २३ ॥ राजा युधिष्ठिर नकुल, सहदेव और श्रीकृष्णचन्द्र व अर्जुन बलदेवजीको आया हुआ देख प्रणाम कर पूछनेलगे कि, हे बलदेवजी! आप कहां कहां हो आये? तो यह भयके मारे चुप होगये ॥ २४ ॥ इसके उपरान्त क्रोधमें भरे एकको एक जीतना चाहै, चित्र विचित्र मण्डलोंमें फिरते भीमसेन और

प्रविश्य रेवामगमद्यत्र माहिष्मती पुरी ॥ मनुतीर्थमुपस्पृश्य प्रभासं पुनरागमत् ॥ २१ ॥ श्रुत्वा द्विजैः कथ्यमानं कुरुपांडवसंयुगे ॥ सर्वराजन्यनिधनं भारं मेने हृतं भुवः ॥ २२ ॥ स भीमदुर्योधनयोर्गदाभ्यां युध्यतोर्मृधे ॥ वारयिष्यन्विनशनं जगाम यदुनंदनः ॥ २३ ॥ युधिष्ठिरस्तु तं दृष्ट्वा यमौ कृष्णार्जुनावपि ॥ अभिवाद्याभवंस्तूष्णीं किं विवक्षुरिहागतः ॥ २४ ॥ गदापाणी उभौ दृष्ट्वा संरब्धौ विजयैषिणौ ॥ मंडलानि विचित्राणि चरंताविदमब्रवीत् ॥ ॥ २५ ॥ युवां तुल्यबलौ वीरौ हे राजन्हे वृकोदर ॥ एकं प्राणाधिकं मन्ये उतैकं शिक्षयाधिकम् ॥ २६ ॥ तस्मादेकतरस्येह युवयोः समवीर्ययोः ॥ न लक्ष्यते जयोऽन्यो वा विरमत्वफलो रणः ॥ २७ ॥ न तद्वाक्यं जगृहतुर्बद्धवैरौ नृपार्थवत् ॥ अनुस्मरंतावन्योन्यं दुरुक्तं दुष्कृतानि च ॥ २८ ॥ दिष्टं तदनुमन्वानो रामो द्वारवतीं ययौ ॥ उग्रसेनादिभिः प्रीतैर्ज्ञातिभिः समुपागतः ॥ २९ ॥

दुर्योधनको देख बलदेवजी कहनेलगे ॥२५॥ कि, हे राजा दुर्योधन! और भीमसेन! तुम दोनों शूरवीर हो और समान तुम्हारा बल है, भीमसेनमें कुछ बल अधिक है, दुर्योधनमें दाव पेंच अधिक हैं, यह मैं जानता हूं ॥२६॥ इसलिये बराबर पराक्रमवाले तुम दोनोंके बीचमें एककी भी जीत हार न होगी, इस कारण इस निष्फल युद्धको शान्त करो ॥२७॥ हे राजन्! परस्पर कुत्सित वचन और कुत्सित कर्मोंको स्मरण कर वैरमें भरे भीमसेन और दुर्योधनने बलरामजीके प्रयोजन भरे वाक्यको नहीं माना ॥२८॥ भीमसेन और दुर्योधनका पिछला कर्म ऐसाही है, यह जानकर

बलदेवजी द्वारकापुरीमें आये और वहां उग्रसेनसे आदिले प्रसन्नमन यादवोंसे मिले ॥ २९ ॥ समस्तविरोधरहित यज्ञमूर्त्ति भगवान् बलदेवजी फिर नैमिषारण्यमें आये, तब उन्हें आनन्दपूर्वक सब ऋषीश्वरोंने यज्ञोंसे यजन करवाया ॥ ३० ॥ तब सामर्थ्यवान् भगवान् बलदेवजीने उन ब्राह्मणोंको विशुद्ध ज्ञान दिया जिस ज्ञानसे आत्मामें विश्व और विश्वमें पुरुष आत्माको जानता है ॥ ३१ ॥ यज्ञ करनेके पीछे स्नानकर सुन्दर वस्त्र आभूषणोंसे अलंकृत ज्ञाति बंधु सुहृदोंको संग ले अपनी चांदनीसे शोभित चन्द्रमाके समान बलदेवजी अपनी स्त्रियोंसहित अत्यन्त शोभाको प्राप्त हुए ॥ ३२ ॥ बलवान् अनन्त अप्रमेय अर्थात् प्रमाण करनेमें न आवे मायासे मनुष्यरूप धारण करनेवाले बलदेवजीके अनेक

तं पुनर्नैमिषं प्राप्तमृषयोऽयोजयन्मुदा ॥ क्रत्वंगं क्रतुभिः सर्वैर्निवृत्ताखिलविग्रहम् ॥ ३० ॥ तेभ्यो विशुद्धविज्ञानं भगवान् व्यतरद्विभुः ॥ येनैवात्मन्यदो विश्वमात्मानं विश्वगं विदुः ॥३१॥ स्वपत्न्यावभृथस्नातो ज्ञातिबंधुसुहृद्वृतः ॥ रेजे स्वज्योत्स्नयेवेंदुः सुवासाः सुष्ठ्वलंकृतः ॥ ३२ ॥ ईदृग्विधान्यसंख्यानि बलस्य बलशालिनः ॥ अनंतस्याप्रमेयस्य मायामर्त्यस्य संति हि ॥ ३३॥ योऽनुस्मरेत रामस्य कर्माण्यद्भुतकर्मणः ॥ सायं प्रातरनंतस्य विष्णोः स दयितो भवेत ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्धे बलदेवतीर्थयात्रानिरूपणं नामैकोनाशीतितमोऽध्यायः ॥ ७९ ॥ राजोवाच ॥ भगवन्यानि चान्यानि मुकुंदस्य महात्मनः ॥ वीर्याण्यनंतवीर्यस्य श्रोतुमिच्छामहे प्रभो ॥ १ ॥ को नु श्रुत्वा सकृद् ब्रह्मन्नुत्तमश्लोकसत्कथाः ॥ विरमेत विशेषज्ञो विषण्णः काममार्गणैः ॥ २ ॥

अनेक लीला और चरित्र हैं ॥ ३३ ॥ हे भारत ! अद्भुत कर्मकारी अनंत बलदेवजीके कर्मोंको जो पुरुष सायंकाल अथवा प्रातःकालके समय स्मरण करेगा, वह श्रीकृष्णचन्द्रका अत्यन्त प्यारा होगा ॥ ३४ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायामेकोनाशीतितमोऽध्यायः ॥ ७९ ॥ दोहा–अस्सीमें धनलोभसे, विप्र सुदामा रंक । गयो द्वारका कृष्णपै, धोवन हेत कलंक ॥ १ ॥ राजा परिक्षित् श्रीशुकदेवजीसे बोले कि, हे भगवन् ! समर्थ अनंत पराक्रम मुक्तिके देनेवाले महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके पराक्रमको और भी सुननेकी मेरी अभिलाषा है ॥ १ ॥ हे श्रीशुकदेवजी ! उत्तमयशी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके विषयोंमें वैराग्यको उत्पन्न करनेवाली जो मनोहर कथा है, उसको निरन्तर सुनकर कामके बाणोंसे

खेदितहो त्रासपावे ऐसे सारके जाननेवाले कौन पुरुष हैं जो श्रवण न करै ? ॥२॥ जिस वाणीमें भगवान्के नाम और गुण निकलैं वही वाणी सफल है और जिन हाथोंमें भगवान् वासुदेवकी सेवा पूजाका कर्म बनैं वही हाथ सफल हैं, और स्थावर जंगम जीवोंमें अन्तर्यामी रूप होकर वसे भगवान्का जो स्मरण करे वही मन सफल है और जिन कानोंसे भगवान् हरिकी पवित्र कथा सुनै वही कान सफल हैं॥ ३ ॥ स्थावर जंगम सब भगवान्के रूप हैं, यह जानकर जो पुरुष शिरसे प्रणाम करै वही शिर धन्य है, जिन नेत्रोंसे देखे,वही नेत्र धन्य हैं और भगवान् अथवा भक्तजनोंके चरणोंका धोवन जल नित्य जिन अंगोंमें लगै वही अंग धन्य है॥४ ॥ श्रीसूतजी शौनकादिक ऋषियोंसे कहनेलगे कि, विष्णुरात राजापरीक्षित्के यह प्रश्न करनेपर

सा वाग् यया तस्य गुणान्गृणीते करौ च तत्कर्मकरौ मनश्च ॥ स्मरेद्वसंतं स्थिरजंगमेषु शृणोति तत्पुण्यकथाः स कर्णः ॥ ३ ॥ शिरस्तु तस्योभयलिंगमानमेत्तदेव यत्पश्यति तद्धि चक्षुः ॥ अंगानि विष्णोरथ तज्जनानां पादोदकं यानि भजंति नित्यम् ॥ ४ ॥ सूत उवाच ॥ विष्णुरातेन संपृष्टो भगवान्बादरायणिः ॥ वासुदेवे भगवति निमग्नहृदयोऽब्रवीत् ॥ ५ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ कृष्णस्यासीत्सखा कश्चिद्ब्राह्मणो ब्रह्मवित्तमः ॥ विरक्त इंद्रियार्थेषु प्रशांतात्मा जितेंद्रियः ॥ ६ ॥ यदृच्छयोपपन्नेन वर्तमानो गृहाश्रमी ॥ तस्य भार्या कुचैलस्य क्षुत्क्षामा च तथाविधा॥ ७ ॥ पतिव्रता पतिं प्राह म्लायता वदनेन सा ॥ दरिद्रा सीदमाना सा वेपमानाभिगम्य च ॥ ८ ॥ ननु ब्रह्मन्भगवतः सखा साक्षाच्छ्रियः पतिः ॥ ब्रह्मण्यश्च शरण्यश्च भगवान्सात्त्वतर्षभः ॥ ९ ॥

वासुदेव भगवान्में निमग्नहृदय हो वेदव्यासके पुत्र श्रीशुकदेवजी बोले ॥ ५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परमभागवत राजा परीक्षित् ! कोई एक ब्राह्मण ब्रह्मके जाननेवालोंमें उत्तम विषयोंमें वैराग्यवान् शांतमन जितेंद्रिय श्रीकृष्णचन्द्रका मित्र था ॥६॥गृहस्थाश्रमको वर्त्तै और जो कुछ अनायास पूर्वक प्राप्तहो उसीसे अपना निर्वाह करै,जीर्णवस्त्रको धारण करै,उसीप्रकार उसकी स्त्री भी थी,क्षुधाके मारे पीड़ित होनेसे समस्त अंगोंसे कृशित और जो अन्न प्राप्तहो,उसे पतिको परोस दे,आप भूँखी रहजाय ॥७॥ बहुत दुःखित और भयके मारे थरथर काँपती वह पतिव्रता स्त्री दारिद्री पतिके समीप आनकर बोली हे ब्राह्मण ! साक्षात् लक्ष्मीके पति ब्रह्मभक्त शरणागतके पालक यादवोंमें श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारे सखा सुनेहैं ॥ ८॥९॥

अहो बड़भागी ! साधुओंके परम आश्रय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पास तुम जाओ, दुःखित कुटुम्बी तुमको वह बहुतसा धन देंगे ॥ १० ॥
भोज, वृष्णि, अंधक यह यादवोंके गोत्र हैं, तिनके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अब द्वारका पुरीमें विराजते हैं वह अपने चरणकमलोंके स्पर्श करने
वालोंको आत्मातक देनेको समर्थ हैं ॥ ११॥ जगत्के गुरु भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र भजन करनेवाले अपने भक्तोंको परिणाममें दुःखरूप धन और
विषयका देना कुछ बहुत नहीं है,इस प्रकार कोमल वचनोंसे स्त्रीने बहुत प्रार्थना करी॥१२॥तब तो सुदामा ब्राह्मण उत्तम यशवाले श्रीकृष्णचन्द्रका
दर्शन होगा यह बड़ा लाभ है, इस प्रकार मनमें विचारकर जानेकी इच्छा करनेलगा, और स्त्रीसे बोला कि, हे मंगलरूपिणी ! तेरे घरमें कुछ

तमुपेहि महाभाग साधूनां च परायणम् ॥ दास्यति द्रविणं भूरि सीदते ते कुटुंबिने ॥ १० ॥ आस्तेऽधुना द्वारवत्यां
भोजवृष्ण्यंधकेश्वरः ॥ स्मरतः पादकमलमात्मानमपि यच्छति ॥ ११ ॥ किं त्वर्थकामान्भजतो नात्यभीष्टाञ्ज
गद्गुरुः ॥ स एवं भार्यया विप्रो बहुशः प्रार्थितो मृदुः ॥ १२ ॥ अयं हि परमो लाभ उत्तमश्लोकदर्शनम् ॥ इति
संचिंत्य मनसा गमनाय मतिं दधे ॥ अप्यस्त्युपायनं किंचिद् गृहे कल्याणि दीयताम् ॥ १३ ॥ याचित्वा चतुरो
मुष्टीन्विप्रान्पृथुकतंडुलान् ॥ चैलखंडेन तान्बद्धा भर्त्रे प्रादादुपायनम् ॥ १४ ॥ स तानादाय विप्राग्र्यः प्रययौ द्वा
रकां किल ॥ कृष्णसंदर्शनं मह्यं कथं स्यादिति चिंतयन् ॥ १५ ॥ त्रीणि गुल्मान्यतीयाय तिस्रः कक्षाश्च स द्विजः ॥
विप्रोऽगम्यांधकवृष्णीनां गृहेष्वच्युतधर्मिणाम् ॥ १६ ॥ गृहं द्व्यष्टसहस्राणां महिषीणां हरेर्द्विजः ॥ विवेशैकतमं
श्रीमद् ब्रह्मानंदं गतो यथा ॥ १७ ॥

भेंट देनेको होय तो ला ॥ १३ ॥ यह सुन सुदामाकी स्त्री किसी पड़ोसी ब्राह्मणके घरसे चार मुट्ठी चावल मांगलाई और सुदामाके कपड़ेमें
बांधनेलगी हे राजन् ! इस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको भेट देकर सुदामाको बिदा किया॥ १४॥ हे राजन् ! इस प्रकार ब्राह्मणश्रेष्ठ सुदामा चावलोंको
ले श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन मुझे कैसे होगा ? ऐसे विचार करताहुआ द्वारकापुरीमें पहुँचा ॥ १५ ॥ सुदामा ब्राह्मण तीन चौकी और तीन
ड्योढीवानोंको उल्लंघनकर कृष्णके धर्मधारी और अगम्य अन्धक और वृष्णियोंके घरोंके बीचमें हो ॥ १६ ॥ उन घरोंके बीचमें सोलह हजार

श्रीकृष्णचन्द्रकी रानियोंके घरमेंसे एक अत्यन्त सुन्दर घरमें सुदामाने प्रवेश किया, उससमय ब्रह्मकी प्राप्तिके समान आनन्द पाया ॥ १७ ॥
हे राजा परीक्षित् ! प्यारी रुक्मिणीकी शय्यापर विराजमान भगवान् श्रीकृष्णने द्वारपालके मुखसे यह संदेशा सुन और निकट खड़े अपने
प्राचीन मित्र सुदामाको देख, शीघ्र उठ भुजा पसारके मिले ॥ १८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! अपने अत्यन्त प्यारे मित्र सुदामा ब्राह्मणके मिलनेसे अति
आनन्दसे प्रसन्नहुए कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके नेत्रोंसे ऑंशुओंकी बूंदें टपकनेलगीं ॥ १९ ॥ हे राजन् ! लोकोंके पवित्र करने
वाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने सुदामासे मिल और उसको पलँगपर बैठाय, भेंटदे उसके चरणका धोवन जल अपने मस्तकपर चढाया और दिव्य

तं विलोक्याच्युतो दूरात्प्रियापर्यंकमास्थितः ॥ सहसोत्थाय चाभ्येत्य दोर्भ्यां पर्यग्रहीन्मुदा ॥ १८ ॥ सख्युः प्रियस्य
विप्रर्षेरंगसंगातिनिर्वृतः ॥ प्रीतो व्यमुंचदब्बिंदून्नेत्राभ्यां पुष्करेक्षणः ॥१९॥ अथोपवेश्य पर्यंके स्वयं सख्युः समर्हणम् ॥
उपहृत्यावनिज्यास्य पादौ पादावनेजनीः ॥ २० ॥ अग्रहीच्छिरसा राजन्भगवान्लोकपावनः ॥ व्यलिंपद्दिव्यगंधेन
चंदनागुरुकुंकुमैः ॥ २१ ॥ धूपैः सुरभिभिर्मित्रं प्रदीपावलिभिर्मुदा ॥ अर्चित्वाऽऽवेद्य तांबूलं गां च स्वागतमब्रवीत्
॥ २२ ॥ कुचैलं मलिनं क्षामं द्विजं धमनिसंततम् ॥ देवी पर्यचरच्छैव्या चामरव्यजनेन वै ॥२३ ॥ अंतःपुरजनो दृष्ट्वा
कृष्णेनामलकीर्तिना ॥ विस्मितोऽभूदतिप्रीत्या अवधूतं सभाजितम् ॥ २४ ॥

गंध, अतर चंदन, केशर इत्यादि सुदामाजीके लगाया ॥ २० ॥ २१ ॥ श्रेष्ठगंधयुक्त धूप दीप, और बराबर दीपक जलाकर धरदिये और बड़े
आनन्दसे मित्र सुदामाकी पूजा कर तांबूल दे सन्मुख खड़े हो "मित्र भले आये" इसप्रकार कृष्ण कहनेलगे ॥ २२ ॥ फटे मलीन वस्त्र पहरे और
दुर्बलताके कारण अंगोंकी नसें निकल रहीं, ऐसे सुदामा ब्राह्मणकी साक्षात् देवी रुक्मिणी चमर ढोर पंखा इत्यादिसे सेवा करनेलगी ॥ २३ ॥
हे राजन् ! इसप्रकार निर्मल कीर्त्तिवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जब सत्कार किया, तब अवधूत सुदामाको देख सब द्वारकावासी जन आश्चर्य

माननेलगे ❋ ॥ २४ ॥ और कहनेलगे कि, भिक्षा माँगनेवाले दरिद्री निंदित अधम फटे वस्त्र इस सुदामाने ऐसा क्या पुण्य किया है ? ॥ २५ ॥
क्योंकि जैसे बडे भाई बलदेवजीसे मिले उसी प्रकार त्रिलोकीके गुरु लक्ष्मीनिवास श्रीकृष्णचन्द्र शय्याके ऊपर बैठी अपनी प्रियतमा रुक्मिणीको
त्यागकर इससे मिले ॥ २६ ॥ हे परीक्षित् ! इसके उपरान्त सुदामा और श्रीकृष्णचन्द्र दोनों परस्पर हाथ पकड जब गुरुकुलमें वास किया
था, तबकी बात कहनेलगे ॥ २७ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, हे धर्मके जाननेवाले ब्राह्मण ! दक्षिणा दे गुरुके पाससे जब हम तुम विद्या पढ़ कर

किमनेन कृतं पुण्यमवधूतेन भिक्षुणा ॥ श्रिया हीनेन लोकेऽस्मिन्गर्हितेनाधमेन च ॥ २५ ॥ योऽसौ त्रिलोकगुरुणा
श्रीनिवासेन संभृतः ॥ पर्यंकस्थां श्रियं हित्वा परिष्वक्तोऽग्रजो यथा ॥ २६ ॥ कथयांचक्रतुर्गाथाः पूर्वा गुरुकुले सतोः ॥
आत्मनोर्ललिता राजन्करौ गृह्य परस्परम् ॥ २७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अपि ब्रह्मन्गुरुकुलाद् भवता लब्धद
क्षिणात् ॥ समावृत्तेन धर्मज्ञ भार्योढा सदृशी न वा ॥ २८ ॥ प्रायो गृहेषु ते चित्तमकामविहतं तथा ॥ नैवातिप्रीयसे
विद्वन्धनेषु विदितं हि मे ॥ २९ ॥ केचित्कुर्वन्ति कर्माणि कामैरहतचेतसः ॥ त्यजंतः प्रकृतीर्दैवीर्यथाहं लोकसंग्रहम्
॥ ३० ॥ कच्चिद्गुरुकुले वासं ब्रह्मन्स्मरसि नौ यतः ॥ द्विजो विज्ञाय विज्ञेयं तमसः पारमश्नुते ॥ ३१ ॥

आये, तबसे तुमने घर आय अपने योग्य स्त्रीसे विवाह किया या नहीं ? ॥२८॥ हे विवेकी मित्र सुदामा ! मैं निश्चय जानताहूं कि, तुम्हारा चित्त
विषयोंमें बहुत चलायमान नहीं है और घरमें वस्त्रादिकोंसे भी तुम प्रसन्न नहीं हो विवेकी हो, तुमको ऐसाही योग्य है ॥ २९ ॥ यदि कहो कि,
चाहना नहीं तो घरमें रहनेसे क्या प्रयोजन है ? उसके उत्तरमें श्रीकृष्ण कहते हैं कि जैसे मैं ईश्वरहूं, उसी प्रकार ईश्वरकी मायासे रची विषयवासना
त्यागकर कितने एक पुरुष मेरे समान लोकमर्यादाकेलिये विषयोंमें आसक्त न होने पर भी कर्म करते हैं ॥ ३० ॥ हे ब्राह्मण ! हम तुम जब गुरुके

* शंका–श्रीकृष्ण भगवान्के द्वारपर मूर्ख लोग रहतेथे क्योंकि जो मूर्खलोग पहरा नहीं देते होते तो भगवान्ने सुदामाका पूजन किया तो उन लोगोंने आश्चर्य क्यों माना ? क्योंकि सज्जन लोग तो जानते हैं कि, भगवान् तो सदा ब्राह्मणोंका पूजन करतेथे वह आश्चर्य क्यों मानते ?

उत्तर–श्रीकृष्णके स्थानपर मूर्ख लोग नहीं रहतेथे गोलोकवासी थे, उन लोगोंकी यह प्रतिज्ञा थी कि त्रिलोकीमें श्रीकृष्णसे बडा कोई नहीं है सर्वोपर श्रीकृष्णचन्द्रहीको जानतेथे, ब्रह्मादिक देवताओं को तथा योगियोंको ब्राह्मणोंको भी श्रीकृष्णचन्द्रसे बडा नहीं जानतेथे, इसलिये सुदामाका पूजन जब श्रीकृष्णजीने किया तो सब आश्चर्य माननेलगे कि इनसे बडा यह कौन आया ? जिनका पूजन आप श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् त्रिलोकीनाथ करते हैं ॥

घरमें जाकर रहे थे, तबकी भी कुछ यादहै कि नहीं? जिन गुरुसे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य जानने योग्य आत्माका स्वरूप जानकर पुरुष संसारसे छूट जाता है ॥ ३१ ॥ इस संसारमें तीन गुरुहैं. जन्मदाता पिता, दूसरा यज्ञोपवीतकर वेद पढावे, संध्या गायत्री सुन्दर कर्म सिखानेवाला और तीसरा ब्रह्मचारी, गृहस्थ वानप्रस्थ, संन्यासी इन चारों आश्रमोंको ज्ञान देनेवाला गुरु है, इसमेंसे प्रथम गुरु पूज्य है, दूसरा मेरे बराबर पूज्य है और तीसरा गुरु साक्षत् मेराही स्वरूप है ॥ ३२ ॥ जो पुरुष मनुष्यरूप धारण करके गुरुरूप मेरे उपदेशसे संसाररूपी समुद्रके पार लगते हैं, हे ब्राह्मण! वह पुरुष ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र इन चार वर्णोंमें और ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी, इन चारों आश्रमोंमें चतुर हैं ॥ ३३ ॥ ज्ञानके देनेवाले गुरुसे अधिक और सेवा योग्य कोई नहीं है, इसलिये उन गुरुके भजनसे और कोई अधिक धर्म नहीं है, सब

स वै सत्कर्मणां साक्षाद् द्विजातेरिह संभवः ॥ आद्योंग यत्राश्रमिणां यथाऽहं ज्ञानदो गुरुः ॥ ३२ ॥ नन्वर्थकोविदा ब्रह्मन् वर्णाश्रमवतामिह ॥ ये मया गुरुणा वाचा तरंत्यंजो भवार्णवम् ॥ ३३ ॥ नाहमिज्याप्रजातिभ्यां तपसोपशमेन च ॥ तुष्येयं सर्वभूतात्मा गुरुशुश्रूषया यथा ॥ ३४ ॥ अपि नः स्मर्यते ब्रह्मन्वृत्तं निवसतां गुरौ ॥ गुरुदारैश्चोदितानामिंध नानयने कचित् ॥ ३५ ॥ प्रविष्टानां महारण्यमपर्तौ सुमहद् द्विज ॥ वातवर्षमभूत् तीव्रं निष्ठुराः स्तनयित्नवः ॥ ३६ ॥ सूर्यश्चास्तंगतस्तावत्तमसा चावृता दिशः ॥ निम्नं कूलं जलमयं न प्राज्ञायत किंचन ॥ ३७ ॥ वयं भृशं तत्र महानिलां बुभिर्निहन्यमाना मुहुरंबुसंप्लवे ॥ दिशोऽविदंतोऽथ परस्परं वने गृहीतहस्ताः परिबभ्रिमातुराः ॥ ३८ ॥

प्राणियोंका आत्मा मैं जैसा गुरुकी सेवासे प्रसन्न होताहूं, ऐसा ब्रह्मचर्य, यज्ञ, वानप्रस्थ, गृहस्थ और संन्यासधर्मसे भी प्रसन्न नहीं होता ॥ ३४ ॥ हे ब्राह्मण! हम और तुम जब गुरुके घर रहा करतेथे उस समय हमें तुम्हें गुरुकी स्त्रीने लकड़ी काटनेको वनमें भेजा, वहां दैवइच्छासे जो कुछ हुआ वह तुम्हें स्मरण है? ॥३५॥ हे मित्र! लकडी लेनेको हम तुम एक महावनमें गये यद्यपि वहां वर्षाऋतु नहीं थी परन्तु तो भी महातीव्र पवनके साथ वर्षा होने लगी और अत्यन्त घोर कठोर गर्जना हुई ॥ ३६ ॥ इतनेहीमें भगवान् सूर्य अस्त होगये और सम्पूर्ण दिशाओंमें अन्धेरा छागया, सब स्थलमें जलमें जलहीजल दृष्टि आनेलगा, इसकारण ऊंचा नीचा कुछ दिखाई न दिया ॥ ३७ ॥ जलमय उस वनमें अति प्रचण्ड वायु तथा वर्षासे

हुए तुम दोनों पीडाको प्राप्त हुए दिशाओंकी कुछ सुधी न रही तब आतुर हो आपसमें हाथ पकड मस्तकपर लकड़ीके बोझोंको धरकर फिरने लगे ॥ ३८ ॥ हे ब्राह्मण ! जब गुरुजी को इस बातकी खबरहुई, तब सूर्योदय होतेही सांदीपन गुरु हमें तुम्हें ढूँढ़ते २ आये और आतुर अपने शिष्योंको बैठा देखा ॥ ३९ ॥ और उस समय कृपा करके तीन श्लोक कहे, जिनसे हम कृतार्थ होगये, हे पुत्रो ! तुम हमारे लिये बहुत दुःखित हुये क्योंकि प्राणियोंको देह बहुत प्यारा है, उसका निरादर करके तुमने हमारी सेवा करी ॥ ४० ॥ सत्पात्र शिष्योंको इसीप्रकार गुरुकी सेवा करनी योग्य है, शुद्ध भावना करके धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष यह चारों पदार्थ जिससे प्राप्तहों ऐसे

**एतद्विदित्वा ह्युदिते रवौ सांदीपनिर्गुरुः ॥ अन्वेषमाणो नः शिष्यानाचार्योऽपश्यदातुरान् ॥ ३९ ॥ अहो हे पुत्रका यमस्मदर्थेऽतिदुःखिताः ॥ आत्मा वै प्राणिनां प्रेष्ठस्तमनादृत्य मत्पराः ॥ ४० ॥ एतदेव हि सच्छिष्यैः कर्तव्यं गुरुनिष्कृतम् ॥ यद्वै विशुद्धभावेन सर्वार्थात्मार्पणं गुरौ ॥ ४१ ॥ तुष्टोऽहं भो द्विजश्रेष्ठाः सत्याः संतु मनोरथाः ॥ छंदांस्ययातयामानि भवंत्विह परत्र च ॥ ४२ ॥ इत्थंविधान्यनेकानि वसतां गुरुवेश्मसु ॥ गुरोरनुग्रहेणैव पुमान् पूर्णः प्रशांतये ॥ ४३ ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ किमस्माभिरनिर्वृत्तं देवदेव जगद्गुरो ॥ भवता सत्यकामेन येषां वासो गुरावभूत् ॥ ४४ ॥**

देहको गुरुके अर्पण करदे ॥४१॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! तुम्हारे ऊपर मैं प्रसन्न हुआ हूं तुम्हारे मनोरथ सब सत्यहों, तुमने मुझसे जो वेद पढे हैं, सो इस लोक और परलोकमें सारभरे नवीन पढे याद बनेरहैं ॥ ४२ ॥ श्रीभगवान्‌ने कहा कि, हे मित्र ! कलियुगमें चेले गुरु दोनों लोभी लालची होते हैं, गुरुके घर जब हम रहते थे, तब के ऐसे अनेक चरित्र हैं, वह आपको याद हैं ? गुरुओंकी कृपासेही मनुष्य पूर्ण मनोरथ होकर शांतिको प्राप्त होता है * ॥ ४३ ॥ तब सुदामा बोले कि, हे देवदेव जगतके गुरु ! सत्यसंकल्प तुम्हारे संग हमारा गुरुके पास वास हुआ था, फिर

* दृष्टान्त–एक चेला गुरूजीके पास आया और सेवा करने लगा, सेवा करनेहीपर माल भी बहुत मिलते हैं, नया जानकर पुराने चेलोंने सब काम धन्धा उसीपर डाल दिया, एक दिन उसने गुरूजीसे कहा कि, महाराज ! एकबात कहताहूँ गुरूजी बोले कह, चेलेने कहा कि, महाराज ! ऐसा भी कोई उपाय है कि, जो मैं गुरू होजाऊँ और तुम्हारे समान गद्दीपर बैठ हलुआपूरी उडाऊ, काम चेलोंसे कराऊं, गुरूजीने सुनतेही क्रोधकर उसे निकाल दिया और फिर अपने यहां न आने दिया, चेलेको तो चाट लगरहीथी एक दिन एक पल्लेदारको बुला दो पैसे दे उससे कहा कि. रेता पल्लेमें भरकर लेचलो, उसने पल्ला भरलिया यह गरूजीके दरवाजेपर पहुँच खबर दी कि चेला आया है, गुरूजी बोले कि, हम दर्शन नहीं देंगे, तब चेलेने कहा महाराज ! एक पल्लेमें कुछ लाया भी है, हम नहीं–

हमको कौन वस्तुकी प्राप्ति न हुई अर्थात् सब वस्तु पाचुके ॥ ४४ ॥ हे समर्थ ! संपूण कल्याणदायक छन्दोमय वेद आपकी मूर्त्ति हैं ऐसे आपने गुरुके यहाँ वास किया, यह तो लीलामात्र है ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां सुदाम्नः उपाख्याने अशीतितमोऽध्यायः ॥ ८० ॥ दोहा–इक्यासी हरि विप्रके, तन्दुल भोग लगाय। किये समर्पण लोक द्वै, तौहू रहे लजाय ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! सब प्राणियोंके मनकी बात जाननेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र द्विजोंमें मुख्य सुदामाके संग बातें करते मुसकाकर बोले ॥ १ ॥ ब्राह्मणोंकी भक्ति करनेवाले साधुपुरुषोंकी गति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रेमभरी चितवनसे देखते और हँसतेहुये ब्राह्मण सुदामासे बोले कि ॥ २ ॥ हे

यस्य च्छंदोमयं ब्रह्म देह आवपनं विभो॥ श्रेयसां तस्य गुरुषु वासोऽत्यंतविडंबनम् ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भा०म०द०उ० अशीतितमोऽध्यायः ॥८०॥ श्रीशुक उवाच॥ स इत्थं द्विजमुख्येन सह संकथयन्हरिः ॥ सर्वभूतमयोऽभिज्ञः स्मयमान उवाच तम् ॥ १ ॥ ब्रह्मण्यो ब्राह्मणं कृष्णो भगवान्प्रहसन्प्रियम् ॥ प्रेम्णा निरीक्षणेनैव प्रेक्षन् खलु सतां गतिः ॥ २ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ किमुपायनमानीतं ब्रह्मन्मे भवता गृहात् ॥ अण्वप्युपाहृतं भक्तैः प्रेम्णा भूर्येव मे भवेत् ॥ भूर्यप्यभक्तोपहृतं न मे तोषाय कल्पते ॥ ३ ॥ पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ॥ तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ ४ ॥ इत्युक्तोपि द्विजस्तस्मै व्रीडितः पतये श्रियः ॥ पृथुकप्रसृतिं राजन्न प्रायच्छदवाङ्मुखः ॥ ॥ ५ ॥ सर्वभूतात्मदृक् साक्षात्तस्यागमनकारणम् ॥ विज्ञायाचिंतयन्नायं श्रीकामो माभजत्पुरा ॥ ६ ॥

ब्राह्मण ! तुम मेरे लिये क्या भेंट लाये हो ? क्योंकि भक्ति प्रेमपूर्वक जो मुझे थोडीसी भी भेंट देता है, सो बहुत होजाती है और जो भक्ति विना मुझे बहुत भी दे, परन्तु उससे मुझे संतोष नहीं होता ॥ ३ ॥ जो पुरुष भक्ति करके पत्र, पुष्प, फल मुझे देतेहैं, सो भक्तिसे भेंट करनेके कारण मैं उसे प्रसन्नतापूर्वक भोजन करता हूं ॥ ४ ॥ हे राजन् परीक्षित् ! इसप्रकार भगवान्ने जब कहा तो भी लज्जाके मारे नीचेको मस्तककर विराजमान सुदामाने लक्ष्मीपति श्रीकृष्णचन्द्रको तंडुल नहीं दिये ॥ ५ ॥ हे राजन् ! साक्षात् सब प्राणियोंके साक्षी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सुदामाके आनेका

–जानते कि, बूरा या खाड है, इससे बुलालो, फिर भगा दीजो, गुरुजी बोले तो फिर बुलालो, चेला सुनते ही बुलाने गया, उसने आतेही आँगनमें पल्लागिरवाया और गुरुजीकी ओर चरणकर पल्लेको दण्डवत् करी गुरुजी बोले कि मूर्ख यह क्या करताहै ? चेलेने कहा कि महाराज ! मुझे तो यह पल्लाही लाया है यह कहकर भागगया गुरुजी रेता देख अत्यन्त लज्जित हुये, कलियुगमें गुरु चेले बहुधा कुपात्रही हैं ॥

विचार करनेलगे कि, धनकी चाहना करके इस सुदामाने मेरा भजन नहीं किया ॥ ६ ॥ पर अभी अपनी पतिव्रता स्त्रीको प्रसन्न करनेके लिये मेरे पास आया है, इसलिये जो संपत्ति देवताओको भी दुर्लभ है सो इसे दूंगा ॥ ७ ॥ इस प्रकार विचार कर चीरमें बँधे चावलोंको " यह क्याहै " ऐसे कह वह चावल सुदामाके वस्त्रमेंसे आपही ले लिये ॥ ८ ॥ और एक मुट्ठी चावल खाकर केशवमूर्त्ति बोले कि, हे मित्र सुदामा ! यह जो तुम चावल लाये हो सो मुझे अत्यन्त प्यारे लगे हैं, इनको थोड़ा मत जानो, यह चावल मेरे सब विश्वका पेट भरदेंगे ॥ ९ ॥ ऐसे कह एक मुट्ठी चावलोंका भोजनकर और दूसरी मुट्ठी खानेलगे, तबहीं श्रीकृष्णपरायण रुक्मिणी परमेष्ठी श्रीकृष्णचन्द्रका हाथ पकडकर कहनेलगीं कि,

पत्न्याः पतिव्रतायास्तु सखा प्रियचिकीर्षया ॥ प्राप्तो मामस्य दास्यामि संपदोऽमर्त्यदुर्लभाः ॥ ७ ॥ इत्थं विचिन्त्य वसनाच्चीरबद्धान्द्विजन्मनः ॥ स्वयं जहार किमिदमिति पृथुकतंडुलान् ॥ ८ ॥ नन्वेतदुपनीतं मे परमप्रीणनं सखे ॥ तर्पयंत्यंग मां विश्वमेते पृथुकतंडुलाः ॥९॥ इति मुष्टिं सकृज्जग्ध्वा द्वितीयां जग्धुमाददे ॥ तावच्छ्रीर्जगृहे हस्तं तत्परा परमेष्ठिनः ॥ १० ॥ एतावताऽलं विश्वात्मन्सर्वसंपत्समृद्धये ॥ अस्मिल्लोकेऽथवाऽमुष्मिन्पुंसस्त्वत्तोषकारणम् ॥ ११ ॥ ब्राह्मणस्तां तु रजनीमुषित्वाऽच्युतमंदिरे ॥ भुक्त्वा पीत्वा सुखं मेन आत्मानं स्वर्गतं यथा ॥ १२ ॥ श्वोभूते विश्वभावेन स्वसुखेनाभिवंदितः ॥ जगाम स्वालयं तात पथ्यनुव्रज्य नंदितः ॥ १३ ॥

मित्रके घरकी सब वस्तु आपही भोजनकर जाओगे या कुछ हमको भी रहने दोगे ? ॥१०॥ रुक्मिणी बोली कि,हे विश्वके आत्मा ! एक मुट्ठी चावल भोजन करके तो सब विश्वकी संपत्ति इसे दे चुके और दूसरी मुट्ठी भोजन करके क्या मुझे भी दे चुकोगे ? क्योंकि इस लोक और परलोकमें तुम्हारे संतुष्ट होनेसेही संपत्ति प्राप्त होतीहै ॥ ११ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित ! ब्राह्मण सुदामाने उस रात्रिको श्रीकृष्णचन्द्रके मन्दिरमें रह, भोजन कर जल पी स्वर्गकी प्राप्तिके समान सुखपाया ॥१२॥ जब प्रातःकाल हुआ तो विश्वके पालन करनेवाले आत्माके आनन्दमें मग्न श्रीकृष्णचन्द्र सुदामाको प्रणामकर मार्गमें पहुँचानेको पीछे पीछे संग आये, और बोले कि, मित्र सुदामा ! तुमने भला दर्शन किया, और इस प्रकार स्वाधीन

वचनोंसे आनंदहो सुदामा अपने घरको चला ॥ १३ ॥ हे नृप ! न तो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उसे धनदिया और न उसने लाजके मारे मांगा, श्री
कृष्णके दर्शनहीसे सुखपाकर अपने घरकी ओरको चला ॥ १४ ॥ चलते समय चित्तमें शोचनेलगा कि अहो ! ब्राह्मणोंकी भक्ति करनेवालोंके देवत
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी भक्ति मैंने देखी, क्योंकि लक्ष्मीको छातीमें धारणकरनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र अतिदरिद्री मुझ सुदामाको छातीसे लगाकर
मिले ॥१५॥ कैसा आश्चर्य है कि दरिद्री पापी ब्राह्मण मैं कहाँ ? और लक्ष्मी जिनके अंगमें वासकरैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कहाँ ? मुझमें उनमें बड़ा अंतरहै,
सो भुजाःपसार कर मुझसे मिले ॥ १६ ॥ अपनी प्रिय भार्याके सेवा करनेयोग्य शय्यापर जैसे अपने भ्राता बलदेवजीको बैठालेते थे, उसी प्रकार

स चालब्ध्वा धनं कृष्णान्न तु याचितवान्स्वयम् ॥ स्वगृहान्व्रीडितोऽगच्छन्महद्दर्शननिर्वृतः ॥ १४ ॥ अहो ब्रह्मण्यदे
वस्य दृष्टा ब्रह्मण्यता मया ॥ यद्दरिद्रतमो लक्ष्मीमाश्लिष्टो बिभ्रतोरसि ॥ १५ ॥ काहं दरिद्रः पापीयान्क कृष्णः
श्रीनिकेतनः ॥ ब्रह्मबंधुरिति स्माहं बाहुभ्यां परिरंभितः ॥ १६ ॥ निवासितः प्रियाजुष्टे पर्यंके भ्रातरो यथा ॥ महिष्या
वीजितः श्रांतो बालव्यजनहस्तया ॥ १७ ॥ शुश्रूषया परमया पादसंवाहनादिभिः ॥ पूजितो देवदेवेन विप्रदेवेन
देववत् ॥ १८ ॥ स्वर्गापवर्गयोः पुंसां रसायां भुवि संपदाम् ॥ सर्वासामपि सिद्धीनां मूलं तच्चरणार्चनम् ॥ १९ ॥
अधनोऽयं धनं प्राप्य माद्यन्नुच्चैर्न मां स्मरेत् ॥ इति कारुणिको नूनं धनं मे भूरि नाददात् ॥ २० ॥ इति तच्चिंतयन्नंतः
प्राप्तो निजगृहांतिकम् ॥ सूर्यानलेंदुसंकाशैर्विमानैः सर्वतो वृतम् ॥ २१ ॥

मुझे बैठाया और मार्गकी थकावट दूर होनेको श्रीकृष्णचन्द्रकी भार्या रुक्मिणीने चमर हाथमें लेकर मेरे पवन करी ॥ १७ ॥ बड़ी सेवा करके पांवों
का दाबना, धोना, पोंछना, इत्यादि सत्कार करके देवोंके देव ब्रह्मण्यदेव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने देवताओंके समान मेरी पूजा की ॥ १८ ॥ यद्यपि
भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंकी शोभा मनुष्योंको स्वर्ग मोक्ष और पाताल, पृथ्वीकी संपत्ति, तथा सर्व सिद्धियोंका कारणहै, परन्तु तोभी ॥१९॥
दारिद्री सुदामा धनको पाय, बहुत मतवाला होकर मुझे भूल जायगा इसकारण करुणानिधान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने मुझे यत्किंचित् भी धन न
दिया ॥२०॥ हे महाराज ! इस प्रकार सुदामा मनहीमनमें विचार करता हुआ अपने नगरमें पहुँचा तो क्या देखता है कि, सूर्य, अग्नि, चंद्रमाके समान

प्रकाशमान चारों ओर विमान शोभित होरहेहैं ॥२१॥ चित्र विचित्र बगीचे शोभायमान तिनमें पक्षियोंके झुंडके झुंड बोल रहे हैं और कुमुद अंभोज
कह्लार, उत्पलसे शोभायमान सरोवर भर रहेहैं ॥ २२ ॥ शृंगार किये पुरुष और हरिणके तुल्य नेत्रवाली स्त्रियें जहाँ तहाँ फिररही हैं, ऐसी शोभा और
विमानोंका प्रकाश देख आश्चर्यमान "यह क्या है ? किसका स्थान है ?" फिर अपने मनमें विचार किया कि यह तो हमारेही रहनेका स्थान
है, ऐसा कैसे होगया ॥ २३ ॥ इसप्रकार बड़भागी सुदामाको देवताओंके समान शोभावाले स्त्री पुरुष गाते बजाते सम्मुख लिवानेको
आये ॥ २४ ॥ पतिका आगमन सुन आनन्द और घबराहटसे सुदामाकी स्त्री साक्षात् कमलवनमेंसे रूपधरे लक्ष्मीके समान शीघ्रही घरसे बाहर

विचित्रोपवनोद्यानैः कूजद्द्विजकुलाकुलैः ॥ प्रोत्फुल्लकुमुदांभोजकह्लारोत्पलवारिभिः ॥ २२ ॥ जुष्टं स्वलंकृतैः पुंभिः
स्त्रीभिश्च हरिणाक्षिभिः ॥ किमिदं कस्य वा स्थानं कथं तदिदमित्यभूत् ॥ २३ ॥ एवं मीमांसमानं तं नरा नार्यो
ऽमरप्रभाः ॥ प्रत्यगृह्णन्महाभाग गीतवाद्येन भूयसा ॥ २४ ॥ पतिमागतमाकर्ण्य पत्न्युद्धर्षाऽतिसंभ्रमा ॥ निश्चक्राम
गृहात्तूर्णं रूपिणी श्रीरिवालयात् ॥ २५ ॥ पतिव्रता पतिं दृष्ट्वा प्रेमोत्कंठाऽश्रुलोचना ॥ मीलिताक्ष्यनमद्बुद्ध्या
मनसा परिषस्वजे ॥ २६ ॥ पत्नीं वीक्ष्य विस्फुरंतीं देवीं वैमानिकीमिव ॥ दासीनां निष्ककंठीनां मध्ये भांतीं स
विस्मितः ॥ २७ ॥ प्रीतः स्वयं तया युक्तः प्रविष्टो निजमंदिरम् ॥ मणिस्तंभशतोपेतं महेन्द्रभवनं यथा ॥ २८ ॥
पयःफेननिभाः शय्या दांता रुक्मपरिच्छदाः ॥ पर्यंका हेमदंडानि चामरव्यजनानि च ॥ २९ ॥

निकली श्रीकृष्णचन्द्र स्वर्गको सुदामाके महलमें लायेथे इसलिये सुदामा और सुदामाकी स्त्री दोनों देवस्वरूप होगये ॥ २५ ॥ प्रेम और
उत्कंठासे नेत्रोंमें आंशू भरे पतिव्रता सुदामाकी स्त्रीने पतिको आया देख नेत्र मूँद, बुद्धिसे विचार मनमें आलिंगन कर नमस्कार किया ॥ २६ ॥
जैसे विमानमें बैठी देवी प्रकाशमान होती है, उसी प्रकार धुकधुकी कण्ठमें धारण किये दासियोंके मध्यमें प्रकाशमान अपनी स्त्रीको देख सुदा
माजीने बहुत आश्चर्य माना ॥ २७ ॥ और प्रसन्न हो अपनी स्त्रीके साथ अपने घरमें गये, जहाँ सहस्रों मणियोंके खंभ लग रहे थे, मानों इन्द्रभवन
है ॥ २८ ॥ दूधके श्वेत झागोंके समान कोमल श्वेत बिछौने बिछरहे, हाथीदाँत व सुवर्णके पलँग जिस मन्दिरमें बिछ रहे और सुवर्णकीही डंडीके

चमर पंखे धरे हैं ॥ २९ ॥ कोमल कोमल पथरनोवाले सुवर्णके सिंहासन और मोतियोंके झालरीदार प्रकाशमान चँदोवे तन रहे थे ॥ ३० ॥ और निर्मल स्फटिक मणियोंकी भीतोंमें महामरकतमणियोंकी तथा स्त्रीसहित मंदिरमें रत्नोंके दीपक प्रकाशमान होरहेथे ॥ ३१ ॥ इस प्रकार उस मंदिरमें संपत्तियोंकी वृद्धि देख स्थिर हो, "अकस्मात् इतनी संपत्ति कहाँसे आई" ऐसे सुदामाजी विचार करने लगे ॥ ३२ ॥ सदाके दारिद्री भाग्य हीन मुझे बड़े ऐश्वर्यमान यादवोंमें उत्तम श्रीकृष्णचन्द्रकी चितवन विना निश्चय और कोई इस संपत्तिका कारण नहीं है ॥ ३३ ॥ जिस प्रकार समुद्रको पूर्ण करनेवाला महाउदार मेघ किसी समय अधिक तर वृष्टिको भी सूक्ष्म जानकर मानो लज्जित होता हो ऐसे समक्षमें नहीं वरसता,

आसनानि च हैमानि मृदूपस्तरणानि च ॥ मुक्तादामविलंबीनि वितानानि द्युमंति च ॥ ३० ॥ स्वच्छस्फटिककुड्येषु महामारकतेषु च ॥ रत्नदीपान्भ्राजमानाह्लँलनारत्नसंयुतान् ॥ ३१ ॥ विलोक्य ब्राह्मणस्तत्र समृद्धीः सर्वसंपदाम् ॥ तर्कयामास निर्व्यग्रः स्वसमृद्धिमहैतुकीम् ॥ ३२ ॥ नूनं बतैतन्मम दुर्भगस्य शश्वद्दरिद्रस्य समृद्धिहेतुः ॥ महाविभूते र्यदुत्तमस्य ॥ ३३ ॥ नन्वब्रुवाणो दिशतेऽसमक्षं याचिष्णवे भूर्यपि भूरिभोजः ॥ पर्जन्यवत्तत्स्वयमीक्षमाणो दाशार्हकाणामृषभः सखा मे ॥ ३४ ॥ किंचित्करोत्युर्वपि यत्स्वदत्तं सुहृत्कृतं फल्ग्वपि भूरिकारि ॥ मयोपनीतां पृथुकैकमुष्टिं प्रत्यग्रहीत्प्रीतियुतो महात्मा ॥ ३५ ॥ तस्यैव मे सौहृदसख्यमैत्रीदास्यं पुनर्ज न्मनिजन्मनि स्यात् ॥ महानुभावेन गुणालयेन विषज्जतस्तत्पुरुषप्रसंगः ॥ ३६ ॥

रात्रिको नगरके लोगोंके सोजानेपर उनके खेतोंको जलसे पूर्ण करताहै, उसी प्रकार मेरे सखा पूर्णकाम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र भी भक्तको देनेके लिये इन्द्रादिक पदको भी तुच्छ और उसके लिये भजनको अधिक मानकर समक्षमें न कहतेहुये सब सम्पदायें प्रदान करते हैं ॥ ३४ ॥ आप बहुत दें, उसे थोड़ा मानै और सुहृदोंके थोड़े दियेको भी बहुत मानते हैं, क्योंकि मैं एक मुट्ठी चावलोंकी लेगया था उसे महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रने प्रसन्न होकर लिया ॥ ३५ ॥ मुझे जन्मजन्ममें उन्हींके विषयमें प्रेम हितेच्छुता मैत्री व दासपन प्राप्तहो और महानुभाव व गुणोंके धाम भगवान् वासुदेवमें आसक्त होते उनके भक्तोंका सत्संग प्राप्तहुआ करे यही उनसे विनय है ॥ ३६ ॥

धनी पुरुषोंके धनके अभिमानसे नीच जन्म होते देखकर विवेकसे श्रीकृष्णचन्द्र अपने अज्ञानी भोरे भक्तोंको विचित्र संपदा और राज्यके ऐश्वर्य नहीं देते किन्तु दृढ़ भक्ति देते हैं, मुझे भक्ति नहीं थी, इससे संपदाका सुख मिला परन्तु अब भक्तिहीकी प्रार्थना करताहूं ॥३७॥ इस प्रकार बुद्धिसे निश्चयकर श्रीकृष्णचन्द्रका अत्यन्त भक्त सुदामा विषयोंका धीरे धीरे त्याग करता अति आसक्त न होकर स्त्रीके साथ विषयोंका सेवन करने लगा ॥ ३८ ॥ देवदेव तथा यज्ञपति इन प्रभु श्रीकृष्णचन्द्रके ब्राह्मणही प्रभु और इष्ट देवता हैं, इन ब्राह्मणोंसे अधिक और कोई देवता नहीं है ॥ ३९ ॥ हे राजन् ! इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका मित्र वह ब्राह्मण सुदामा उस समय अजित भगवान्को भी भक्तोंके सम्मुख पराजित होते

भक्ताय चित्रा भगवान्हि संपदो राज्यं विभूतीर्न समद्धयत्यजः ॥ अदीर्घबोधाय विचक्षणः स्वयं पश्यन्निपातं धनिनां मदोद्भवम् ॥ ३७ ॥ इत्थं व्यवसितो बुद्धया भक्तोऽतीव जनार्दने ॥ विषयाञ्जायया त्यक्ष्यन्बुभुजे नातिलंपटः ॥ ३८ ॥ तस्य वै देवदेवस्य हरेर्यज्ञपतेः प्रभोः ॥ ब्राह्मणाः प्रभवो दैवं न तेभ्यो विद्यते परम् ॥ ३९ ॥ एवं स विप्रो भगवत्सुहृत्तदा दृष्ट्वा स्वभृत्यैरजितं पराजितम् ॥ तद्ध्यानवेगोद्ग्रथितात्मबंधनस्तद्धाम लेभेऽचिरतः सतां गतिम् ॥ ४० ॥ एतद्ब्रह्मण्य देवस्य श्रुत्वा ब्रह्मण्यतां नरः ॥ लब्धभावो भगवति कर्मबंधाद्विमुच्यते ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशम स्कंधोत्तरार्द्धे एकाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथैकदा द्वारवत्यां वसतो रामकृष्णयोः ॥ सूर्योप रागः सुमहानासीत्कल्पक्षये यथा ॥ १ ॥

देखकर उनके ध्यानके वेगसे अहंकार दूरकर शीघ्रही सत्पुरुषोंके शरणरूप श्रीकृष्णचन्द्रके धामको चलागया ॥ ४० ॥ जो पुरुष ब्रह्मण्यदेव श्रीकृष्णचन्द्रकी, ब्राह्मणकी गौरवता प्रतिपादन करनेवाली यह लीला मन लगाकर सुनतेहैं, वह भगवान् वासुदेवकी भक्तिको प्राप्त होकर कर्मबं धनसे छूट जातेहैं ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां सुदाम्न उपाख्याने एकाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८१ ॥ दोहा—अंकबयासीमें भयो, कुरुक्षेत्र रविपर्व । मिले प्रेम अरु प्रीतिसे, यादव औ नृप सर्व ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इसके उपरान्त द्वारकापुरीमें वास करते रामकृष्णको एक समय प्रलयकालके समान बड़ा भारी सूर्यग्रहण आया ॥ १ ॥

हे महाराज! ज्योतिषियोंसे उस ग्रहणको पहलेही जानकर मनुष्य सब ओरसे दान, पुण्य, स्नान करनेके लिये कुरुक्षेत्रको जाने लगे ॥ २ ॥ जहाँ शस्त्रके धारण करनेवालोंमें श्रेष्ठ महात्मा परशुरामजीने पृथ्वीको इक्कीसवार निःक्षत्रियकरके राजाओंके रुधिर समूहसे कुण्ड भरदिये थे ॥ ३ ॥ यद्यपि पाप रहित हैं, परन्तु तोभी समर्थ भगवान् परशुरामजी अपने पाप दूर करनेके लिये अज्ञानी पुरुषके समान सब लोकोंको शिक्षा देनेके कारण जाकर कुरुक्षेत्रमें यज्ञ किये ॥ ४ ॥ बडी तीर्थयात्रामें संपूर्ण भरतखण्डकी प्रजा आई उसीप्रकार वृष्णि, अक्रूर, वसुदेव, राजा उग्रसेनादि यादव ॥ ५ ॥ अपना अपना पाप दूरकरनेके लिये कुरुक्षेत्रमें आये, गद, प्रद्युम्न, सांबादि, श्रीकृष्णचन्द्रके पुत्र आये;

तं ज्ञात्वा मनुजा राजन्पुरस्तादेव सर्वतः ॥ स्यमंतपंचकं क्षेत्रं ययुः श्रेयोविधित्सया ॥ २ ॥ निःक्षत्रियां महीं कुर्वन्
रामः शस्त्रभृतां वरः ॥ नृपाणां रुधिरौघेण यत्र चक्रे महाह्रदान् ॥ ३ ॥ ईजे च भगवान्रामो यत्रास्पृष्टोऽपि कर्मणा ॥
लोकस्य ग्राहयन्नीशो यथाऽन्योऽघापनुत्तये ॥ ४ ॥ महत्यां तीर्थयात्रायां तत्राऽऽगन् भारतीः प्रजाः ॥ वृष्णयश्च तथा
ऽक्रूरवसुदेवाहुकादयः ॥ ५ ॥ ययुर्भारत तत्क्षेत्रं स्वमघं क्षपयिष्णवः ॥ गदप्रद्युम्नसांबाद्याः सुचंद्रशुकसारणैः ॥ ६ ॥
आस्तेऽनिरुद्धो रक्षायां कृतवर्मा च यूथपः ॥ ६ ॥ ते रथैर्देवधिष्ण्याभैर्हयैश्च तरलप्लवैः ॥ गजैर्नदद्भिरभ्राभैर्नृभिर्विद्या
धरद्युभिः ॥ ७ ॥ व्यरोचंत महातेजाः पथि कांचनमालिनः ॥ दिव्यस्रग्वस्त्रसन्नाहाः कलत्रैः खेचरा इव ॥ ८ ॥ तत्र
स्नात्वा महाभागा उपोष्य सुसमाहिताः ॥ ब्राह्मणेभ्यो ददुर्धेनूर्वासस्स्रग्रुक्ममालिनीः ॥ ९ ॥

परन्तु सुचन्द्र शुक सारण सहित अनिरुद्ध और कृतवर्मा यह दोनों द्वारकापुरीकी रक्षा करनेके लिये रहगये ॥ ६ ॥ बड़े तेजस्वी सुवर्णकी माला और दिव्य फूलोंकी माला वस्त्र कवच धारणकिये यादव देवताओंके विमानोंके समान प्रकाशमान और जलतरंगके समान चंचल घोडे और बादलोंकीसी कान्ति ऐसे हाथियोंके ऊपर विद्याधरोंकीसी कान्तिवाले सिपाहियोंसहित यादव मार्गमें जातेहुये देवांगनासहित देवताओंके समान शोभायमान होनेलगे ॥ ७ ॥ ८ ॥ बडे भाग्यवान् बहुत सावधान यादवोंने कुरुक्षेत्रमें व्रत स्नानकर वस्त्र और फूल व सुवर्णकी माला पहराय

गौ ब्राह्मणोंको दान करके दीं ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त यादवोंने परशुरामजीके सरोवरोंमें युक्त स्नान कर "श्रीकृष्णचन्द्रमें हमारी भक्ति होवै" यह संकल्प करके ब्राह्मणोंको बहुतसा सुवर्ण दान किया ॥ १० ॥ इसके उपरान्त उन ब्राह्मणोंसे आज्ञा पाय यादव आप यथेच्छ भोजन कर शीतल छायायुक्त वृक्षोंके नीचे बैठगये ॥ ११ ॥ हे परीक्षित् ! वहाँ मत्स्य, उशीनर, कौशल्य, विदर्भ, कुरु, सृंजय कांबोज, कैकय, मद्र, कुन्ति, आनर्त्त व केरल देशके वासी अपने मित्र, बांधव, व राजा और दूसरे भी अपने पक्षके और परपक्षके सैकडों मनुष्य और नंदआदि अपने प्रिय स्नेही ग्वाल

रामह्रदेषु विधिवत्पुनराप्लुत्य वृष्णयः ॥ ददुः स्वर्णं द्विजाग्र्येभ्यः कृष्णे नो भक्तिरस्त्विति ॥ १० ॥ स्वयं च तदनुज्ञाता वृष्णयः कृष्णदेवताः ॥ भुक्त्वोपविविशुः कामं स्निग्धच्छायांघ्रिपांघ्रिषु ॥ ११ ॥ तत्रागतास्ते ददृशुः सुहृत्संबंधिनो नृपान् ॥ मत्स्योशीनरकौसल्यविदर्भकुरुसृंजयान् ॥ १२ ॥ कांबोजकेकयान्मद्रान्कुंतीनानर्तकेरलान् ॥ अन्यांश्चैवात्मपक्षीयान् परांश्च शतशो नृप ॥ नंदादीन्सुहृदो गोपीन्गोपीश्चोत्कंठिताश्चिरम् ॥ १३ ॥ अन्योऽन्यसंदर्शनहर्षरंहसा प्रोत्फुल्लहृद्वक्त्रसरोरुहश्रियः ॥ आश्लिष्य गाढं नयनैः स्रवज्जला हृष्यत्त्वचो रुद्धगिरो ययुर्मुदम् ॥ १४ ॥ स्त्रियश्च संवीक्ष्य मिथोऽतिसौहृदस्मितामलापांगदृशोभिरेभिरे ॥ स्तनैः स्तनान्कुंकुमपंकरूषितान्निहत्य दोर्भिः प्रणयाश्रुलोचनाः ॥ १५ ॥ ततोऽभिवाद्य ते वृद्धान्यविष्टरभिवंदिताः ॥ स्वागतं कुशलं पृष्ट्वा चक्रुः कृष्णकथां मिथः ॥१६॥

व बहुत दिनोंकी उत्कण्ठावाली गोपियें प्रभृति जो आये, उन सबको देखा ॥ १२ ॥ १३ ॥ परस्पर दर्शनसे उत्पन्नहुए आनंदके वेगसे प्रफुल्लित हृदय और कमलमुखसे शोभायमान पुलकित शरीर प्रेमसे रुद्ध कण्ठ नेत्रोंसे जल बहाते परस्पर आलिंगन करते यादव और दूसरे लोग बडे आनंदमें मग्न होगये ॥ १४ ॥ अत्यन्त स्नेहभरी मुसकान निर्मल कटाक्षयुक्त दृष्टि और स्नेहके आँशू नेत्रोंमें भरे स्त्री स्त्रियोंको देख केशरलगे स्तनोंको स्तनोंसे लगाय भुजा पसार परस्पर मिलनेलगीं ॥ १५ ॥ जो छोटी अवस्थावाले बडोंको प्रणाम करचुके तब वह यादव वृद्धोंको प्रणामकर "भले आये" प्रसन्न

हो इसप्रकार कुशल पूछ आपसमें कृष्णकथाओंको पूँछनेलगे ॥ १६ ॥ कुन्ती भाई बहन, भतीजे, माता, पिता और भाइयोंकी बहुओंको देख
तथा मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रको देख आपसमें प्रेमकी बात चीतकर नेत्रोंसे आंशू बहानें लगीं ॥ १७ ॥ कुन्ती बोली कि, हे आर्य ! मैं अपनेको अपूर्ण
मनोरथ मानतीहूँ क्योंकि जब मुझपर विपत्ति पड़ती है, तब जो श्रेष्ठ मेरी बातको स्मरण भी नहीं करते ॥ १८ ॥ जिससे दैव रुष्ट होजाता है,
उसको कोई भी संबन्धी अर्थात् जातवाले, पुत्र, भाई, माता, पिता यह स्मरण नहीं करते ॥ १९ ॥ वसुदेवजी बोले कि हे बहन ! दैवके खिलौने

पृथा भ्रातन्स्वसृर्वीक्ष्य तत्पुत्रान्पितरावपि ॥ भ्रातृपत्नीर्मुकुंदं च जहौ संकथया शुचः ॥ १७ ॥ कुंत्युवाच ॥ आर्य
भ्रातरहं मन्ये आत्मानमकृताशिषम् ॥ यद्वा आपत्सु मद्वार्तां नानुस्मरथ सत्तमाः ॥ १८ ॥ सुहृदो ज्ञातयः पुत्राः
भ्रातरः पितरावपि ॥ नानुस्मरंति स्वजनं यस्य दैवमदक्षिणम् ॥१९॥ वासुदेव उवाच ॥ अंब मास्मानसूयेथा दैवक्रीड
नकान्नरान् ॥ ईशस्य हि वशे लोकः कुरुते कार्यतेऽथवा ॥ २० ॥ कंसप्रतापिताः सर्वे वयं याता दिशो दश ॥ एतर्ह्येव
पुनः स्थानं दैवेनासादिताः स्वसः ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ वसुदेवोग्रसेनाद्यैर्यदुभिस्तेऽर्चिता नृपाः ॥ आसन्नच्युतसंदर्श
परमानंदनिर्वृताः॥२२॥भीष्मो द्रोणोंबिकापुत्रो गांधारी ससुता तथा ॥ सदाराः पांडवाः कुन्ती सृंजयो विदुरः कृपः॥२३॥

ऐसे हम मनुष्योंको दोष मत लगावे, क्योंकि लोक ईश्वरके आधीन होकर कर्म करता है और ईश्वरही कर्म कराता है ॥ २० ॥ प्रथम हम कंससे
अत्यन्त दुःखित हो सब दिशाओंमें चले गयेथे, दैव इच्छासे अभी अपने स्थानपर आयेहैं ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजा परीक्षित् !
वसुदेव उग्रसेनादिक यादवोंसे पूजित हो व राजा लोग भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शनकर सुखपूर्वक परमानन्दमें मग्न होगये ॥ २२ ॥ भीष्म
पितामह, द्रोणाचार्य अंबिकाका पुत्र धृतराष्ट्र, पुत्रों सहित गान्धारी, स्त्रियों सहित पांडव, कुंती, संजय, बुद्धिमान् विदुर, कृपाचार्य ॥ २३ ॥

कुन्तिभोज राजाविराट्, भीष्मक और नग्नजित पुरुजित्, द्रुपद, शल्य, काशीनरेश, सहित धृष्टकेतु बड़ेनेत्रवाला राजा दमघोष, मिथिलादेशका राजा, मद्रदेशका राजा, कैकयदेशका राजा, युधामन्यु, सुशर्मा, और पुत्रों सहित बाह्लीकादिक हे राजाओंके इन्द्र राजा परीक्षित् ! महाराज युधिष्ठिरके आज्ञाकारी राजा संपूर्ण रानियों सहित अत्यन्त शोभायमान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका रूप देखकर परम आश्चर्य मानने लगे ❀ ॥ २४ ॥ २५ ॥ २६ ॥ दर्शन करनेके उपरान्त रामकृष्णसे भलीप्रकार सत्कार पाय राजालोग श्रीकृष्णचंद्रादि यादवोंकी

कुन्तीभोजो विराटश्च भीष्मको नग्नजिन्महान् ॥ पुरुजिद्द्रुपदः शल्यो धृष्टकेतुः स काशिराट् ॥ २४ ॥ दमघोषो विशालाक्षो मैथिलो मद्रकेकयौ ॥ युधामन्युः सुशर्मा च ससुता बाह्लिकादयः ॥ २५ ॥ राजानो ये च राजेंद्र युधिष्ठिरमनुव्रताः ॥ श्रीनिकेतं वपुः शौरेः सस्त्रीकं वीक्ष्य विस्मिताः ॥ २६ ॥ अथ ते रामकृष्णाभ्यां सम्यक्प्राप्तसमर्हणाः ॥ प्रशशंसुर्मुदा युक्ता वृष्णीन्कृष्णपरिग्रहान् ॥ २७ ॥ अहो भोजपते यूयं जन्मभाजो नृणामिह ॥ यत्पश्यथासकृत्कृष्णं दुर्दर्शमपि योगिनाम् ॥ २८ ॥ यद्विश्रुतिः श्रुतिनुतेदमलं पुनाति पादावनेजनपयश्च वचश्च शास्त्रम् ॥ भूः कालभर्जितभगापि यदंघ्रिपद्मस्पर्शोत्थशक्तिरभिवर्षति नोऽखिलार्थान् ॥ २९ ॥

प्रशंसा करनेलगे ॥ २७ ॥ "अहो ! महाराज उग्रसेन ! यहाँ मनुष्योंमें जन्म तो आपहीका सफल है, क्योंकि जिनके दर्शन योगीजनोंको भी दुर्लभ हैं उन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके आप नित्य प्रति दर्शन करते हैं ॥ २८ ॥ वेद जिनकी स्तुति कीर्त्ति वर्णन करते हैं, उन

शंका–मुनिसत्तम युधिष्ठिरकी आज्ञा करनेवाले राजा श्रीकृष्णचन्द्रको स्त्रीसहित देखकर विस्मयको क्यों प्राप्तहुए ?

उत्तर–सब शास्त्रोंमें श्रीकृष्णके वचनको राजा लोग मुनियोंके मुखसे सुनतेथे कि भगवान्ने कहा था कि, सब शास्त्रोंमें लिखाहै कि स्त्री सदा नरककी देनेवाली है जो कोई प्राणी मोक्षकी अभिलाषा करै वह स्त्रीकी संगति न करै, फिर स्त्रियों सहित श्रीकृष्णको देखकर राजाओंने कहा कि जिस जिस कामको श्रीकृष्ण बुरा कहते हैं उसी कामको आप करतेहैं, इसप्रकार स्त्रियोंके वश हुये श्रीकृष्णको देखकर राजा लोगोंने बडा सन्देह किया देखो ! प्राणियोंको स्त्रियोंके वश होना मने करते हैं और आप स्त्रियोंके वशीभूत होरहेहैं, इसलिये राजा लोग विस्मयको प्राप्तहुए ।

श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दका धोवन गंगाजल और मुखारविन्दका वचनरूप वेद इस विश्वको अत्यन्त पवित्र करते हैं और कालसे दग्ध माहात्म्य जाननेवाली पृथ्वी भी श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलके स्पर्शसे शक्तिमती हो हमारी चारों ओरसे संपूर्ण कामना पूर्ण करती है ॥ २९ ॥ उन श्रीकृष्ण चन्द्रके संग दर्शन, स्पर्शन, अनुसरण, आसन, गोष्ठी, पलँग, भोजन, विवाह और सपिंडताके संबंधसे बँधे हुए हो और आप यद्यपि नरकके मार्गरूप गृहमें वास करते हो, परन्तु तो भी तुम्हारे घरमें स्वर्ग व मोक्षकी तृष्णा निवृत्त करनेवाले विष्णु भगवान् आपही प्रगट हुए हैं, इसलिये तुम्हारा जन्म सफल है ॥३० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे महाराज परीक्षित् ! नंदरायजी कुरुक्षेत्रमें श्रीकृष्णादि यादवोंका आगमन जान गोपों

तद्दर्शनस्पर्शनानुपथप्रजल्पशय्यासनाशनसयौनसपिंडबंधः ॥ येषां गृहे निरयवर्त्मनि वर्ततां वः स्वर्गापवर्गविरमः स्वयमास विष्णुः ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ नंदस्तत्र यदून्प्राप्तान्ज्ञात्वा कृष्णपुरोगमान् ॥ तत्रागमद्वृतो गोपैरनःस्थार्थैर्दिदृक्षया ॥ ३१ ॥ तं दृष्ट्वा वृष्णयो हृष्टास्तन्वः प्राणमिवोत्थिताः ॥ परिषस्वजिरे गाढं चिरदर्शनकातराः ॥ ३२ ॥ वासुदेवः परिष्वज्य संप्रीतः प्रेमविह्वलः ॥ स्मरन्कंसकृतान्क्लेशान्पुत्रन्यासं च गोकुले ॥ ३३ ॥ कृष्णरामौ परिष्वज्य पितरावभिवाद्य च ॥ नाकिंचनोचतुः प्रेम्णा साश्रुकंठौ कुरूद्वह ॥ ३४ ॥ तावात्मासनमारोप्य बाहुभ्यां परिरभ्य च ॥ यशोदा च महाभागा सुतौ विजहतुः शुचः ॥ ३५ ॥

सहित और गाडियोंमें लदी वस्तु सहित देखनेके लिये यादवोंके पास आये ॥ ३१ ॥ बहुत दिनोंसे जिनका दर्शन न हुआ ऐसे कायरचित्त यादव नंदरायजीको देख अत्यन्त प्रसन्नहो, जैसे प्राण देहमें आनेसे इन्द्रियें उठकर सम्मुख होती हैं उसी प्रकार सम्मुख जाय चिरकालसे दर्शन न पानेसे उत्कंठित हो गाढ आलिंगनकर परस्पर मिले ॥३२ ॥ वसुदेवजी नंदरायजीसे मिल प्रसन्न हो प्रेममें विह्वल होगये और कंसके दिये कष्टको और गोकुलमें जैसे कृष्णको पहुँचा आये थे, उसका स्मरण किया ॥ ३३ ॥ हे राजन् ! कृष्ण बलदेव माता पिता नंद व यशोदासे मिल प्रणामकर ऐसे प्रेममें विह्वल होगये कि, आँशुओंसे कंठ रुक गये, इसलिये कुछ भी न बोलागया ॥ ३४ ॥ महाभागा यशोदा और नंदजी कृष्ण बलदेवको

अपने आसनपर बैठाय भुजाओंसे आलिंगनकर नेत्रोंसे आँशू बहानेलगे ॥ ३५ ॥ पीछे रोहिणी और देवकी व्रजकी रानी यशोदासे मिल व यशोदाकी करी मित्रताका स्मरण कर आँशू कंठमें भर यह कहनेलगीं ॥ ३६ ॥ कि, हे व्रजकी महारानी ! जिसका बदला न होसके, ऐसी तुम्हारी मित्रताको कौन भूल सकता है ? और देवराज इन्द्रका ऐश्वर्य पाकर भी संसारमें तुम्हारी मित्रताका बदला नहीं होसकता, हे यशोदे ! जिन्होंने अपने माता पिताको नेत्रोंसे नहीं देखा, ऐसे कृष्ण बलदेवको तुम माता पिताके पास रक्खे, तब तुमसे प्यार बढ़ाना पोषण, पालन, लालन पाय निर्भय तुम्हारे पास वास करनेलगे, जैसे पलक नेत्रोंकी रक्षा करते हैं, उसीप्रकार तुमने इनकी रक्षा करी, यह तुमको योग्यही है, क्योंकि, साधुओंको

**रोहिणी देवकी चाथ परिष्वज्य व्रजेश्वरीम् ॥ स्मरंत्यौ तत्कृतां मैत्रीं बाष्पकंठ्यौ समूचतुः ॥ ३६ ॥ का विस्मरेत वां मैत्रीमनिवृत्तां व्रजेश्वरि ॥ अवाप्याप्यैंद्रमैश्वर्यं यस्या नेह प्रतिक्रिया ॥ ३७ ॥ एतावदृष्टपितरौ युवयोः स्म पित्रोः संप्रीणनाभ्युदयपोषणपालनानि ॥ प्राप्योषतुर्भवति पक्ष्म ह यद्वदक्ष्णोर्न्यस्तावकुत्रचभयौ न सतां परः स्वः ॥ ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ गोप्यश्च कृष्णमुपलभ्य चिरादभीष्टं यत्प्रेक्षणे दृशिषु पक्ष्मकृतं शपंति ॥ दृग्भिर्हृदि कृतमलं परिरभ्य सर्वास्तद्भावमापुरपि नित्ययुजां दुरापम् ॥ ३९ ॥ भगवांस्तास्तथाभूता विविक्त उपसंगतः ॥ आश्लिष्याऽनामयं पृष्ट्वा प्रहसन्निदमब्रवीत् ॥ ४० ॥ अपि स्मरथ नः सख्यः स्वानामर्थचिकीर्षया ॥ गतांश्चिरायिताञ्शत्रुपक्षक्षपणचेतसः ॥ ४१ ॥**

यह अपना विराना इसप्रकार बुद्धि नहीं होती है ॥३७॥३८ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नृपोत्तम परीक्षित् ! जिनके दर्शनमें पलकोंकी ओट पडनेसे पलकोंके रचनेवाले विधाताको गालियाँ देती हैं, क्योंकि वह अतिप्यारे श्रीकृष्णचन्द्र बहुत दिनोंमें दृष्टिगोचर हुए, इसलिये नेत्रद्वारा उन्हें हृदयमें स्थापितकर समाधिनिष्ठ योगियोंको भी जिसकी प्राप्ति बहुत कठिन है, उन श्रीकृष्णचन्द्रके भाव ( अर्थात् श्रीकृष्णचन्द्रके रूपको ) उन गोपियोंने प्राप्त किया ॥ ३९ ॥ इसप्रकार प्रेम भरी गोपियोंके पास एकान्तमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जाय आलिंगनकर कुशल पूँछ मुसकायकर यह वचन बोले कि ॥ ४० ॥ हे सखियो ! हम अपने बाँधवोंका कार्य करनेकी कामनासे गयेथे और वहाँ वैरियोंके पक्षका नाश करनेमें लगगये

जिससे बहुत दिनोंतक रुकगये सो तुमने हमारा भी कभी स्मरण किया ? ॥ ४१ ॥ "यह कृतघ्नी है" क्या ऐसे तुमको हमपर कुछ क्रोध तो नहीं उत्पन्न होताहै ? हाँ हमको त्यागकर आप चलेगये, इससे यह बात सत्य है, इस प्रकार गोपियोंकी ओरसे संभावना करके कहते हैं कि, दैवही तो प्राणियोंको मिलाता है और वही वियोग करा देता है ॥ ४२ ॥ जैसे वायु बादलोंके समूहको तृणोंको रुईको और धूरिको उड़ाकर संयोग करता है, फिर वियोग करता है, उसी प्रकार सब प्राणियोंका उत्पत्तिकर्त्ता ईश्वर सबको मिलता है, और फिर अलग अलग कर देता है, इसमें मुझे क्या दोष है ? ॥ ४३ ॥ प्राणियोंकी मुझमें भक्तिही जन्म और मृत्युसे छुडाती है, तुम्हारा मुझमें स्नेह हुआ है, इसलिये मुझे प्राप्त होउगी, यही बड़ा मंगल है ॥ ४४ ॥ कैसे तुम हो जिन्हें स्नेह करके हम पावेंगी ऐसी इच्छा सब गोपियोंकी हुई तो अपना रूप कहते हैं कि, हे गोपियो ! जैसी

**अप्यवध्या यथाऽस्मान्स्विदकृतज्ञा विशंकया ॥ नूनं भूतानि भगवान् युनक्ति वियुनक्ति च॥ ४२॥ वायुर्यथा घनानीकं तृणं तूलं रजांसि च ॥ संयोज्याक्षिपते भूयस्तथा भूतानि भूतकृत् ॥ ४३ ॥ मयि भक्तिर्हि भूतानाममृतत्वाय कल्पते ॥ दिष्ट्या यदासीन्मत्स्नेहो भवतीनां मदापनः ॥ ४४ ॥ अहं हि सर्वभूतानामादिरंतोंतरं बहिः ॥ भौतिकानां यथा खं वा भूर्वायुर्ज्योतिरंगनाः ॥४५॥ एवं ह्येतानि भूतानि भूतेष्वात्मात्मना ततः ॥ उभयं मय्यथ परे पश्यताभातमक्षरे ॥ ४६ ॥**

पंचभूतोंके बने घटादिकके पृथ्वी जल, तेज, वायु, आकाश यह आदिमें भी हैं, अंतमें भी हैं, इसी प्रकार जरायुज मनुष्य तथा पशु आदि और अण्डोंसे जन्म पानेवाले पक्षी इत्यादिक और पसीनेसे जन्मवाले खटमल जुएँ इत्यादिक और उद्भिज्ज अर्थात् ब्रह्मादिक चारप्रकारके आदिमें भी मैं हूं,और अंतमेंभी मैं हूं,भीतर बाहर होनेके कारण व्यापक हूं ऐसे मुझे तुम प्राप्त हुई हो॥४५॥यहाँ एक शंका है कि, चारप्रकारके प्राणियोंका भोक्ता आत्मा आदि अंतमें है और व्यापक आत्मामें सब प्राणी वास करते हैं, फिर तुम्हारी प्राप्ति हमें कैसे हुई ? इसके उत्तरमें कहते हैं कि, मृत्तिका घटादिकोंके आदिमें भी है और अंतमें भी है ऐसे चार प्रकारके प्राणी अपने कारणसे भूतोंमें वर्त्तमान रहते हैं भोक्ता आत्मामें नहीं रहता है आत्मा देहमें भोक्ता रूपसे व्यापक है, पंचभूतरूप देहरूप भोग करनेयोग्य पदार्थ और भोग करनेवाले आत्मा परिपूर्णरूप मुझमें

प्रकाशित देखो ॥ ४६ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परीक्षित्। इसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रने अपने स्वरूपका उपदेश कर गोपियोंको समझाया, तब श्रीकृष्णचन्द्रके स्मरणसे उनके लिंगदेह छूटगये; तब उन्होंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्ति की ॥ ४७ ॥ गोपी बोली कि, हे कमल नाभ श्रीकृष्ण ! बड़े ज्ञानी योगीश्वरोंके ध्यान करने योग्य और संसाररूपी कुएँमें गिरे प्राणियोंके निकलनेका आश्रय तुम्हारे चरणकमल घरमें रहने पर भी सदा हमारे मनमें स्मरण बनारहै, यही वर माँगती हैं ॥ ४८ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषा

**श्रीशुक उवाच ॥ अध्यात्मशिक्षया गोप्य एवं कृष्णेन शिक्षिताः ॥ तदनुस्मरणध्वस्तजीवकोशास्तमध्यगन् ॥ ४७ ॥ आहुश्च ते नलिननाभ पदारविंदं योगेश्वरैर्हृदि विचिंत्यमगाधबोधैः ॥ संसारकूपपतितोत्तरणावलंबं गेहंजुषामपि मन स्युदियात्सदा नः ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्धे वृष्णिगोपसंगमो नाम द्व्यशीतितमो ऽध्यायः ॥ ८२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तथानुगृह्य भगवान्गोपीनां स गुरुर्गतिः ॥ युधिष्ठिरमथापृच्छत्सर्वांश्च सुहृदोऽव्य यम् ॥ १ ॥ त एवं लोकनाथेन परिपृष्टाः सुसत्कृताः ॥ प्रत्यूचुर्हृष्टमनसस्तत्पादेक्षाहतांहसः ॥ २ ॥**

टीकायां वृष्णिगोपसंगमोनाम द्व्यशीतितमोऽध्यायः॥८२॥ दोहा–कह्यो नारियोंकी कथा, सकल तिरासी अंक। पाणिग्रह जैसे कियो, श्रीव्रजचन्द निशंक ॥ ८३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशीय राजा परीक्षित्! गोपियोंके गुरु और शरणदायक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने गोपियोंपर अनुग्रह करके पीछे राजा युधिष्ठिरसे और सब सुहृदोंसे कुशल पूंछी ❀ ॥ १ ॥ इस प्रकार लोकोंके नाथ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके कुशल पूँछने और

---

* शंका–वेद, शास्त्र, पुराणोंका यह प्रमाण है कि, तीन लोकमें जो चराचर जीव हैं उन सब जीवोंके भगवान् गुरु हैं और गति भी हैं, फिर व्यासजीने सब जीवोंको त्यागके भगवान्को गोपियोंका गुरु तथा गति क्यों कहा ? यह बडा भारी सन्देह है ?

उत्तर–"गोपीनां स गुरुर्गतिः" इस श्लोकका अर्थ व्यासजी व्रजकी गोपी जो श्रीकृष्णकी प्यारी थीं उन गोपियोंको गोपी नहीं कहे थे उस श्लोकका अर्थ तो व्यासजीने ऐसे किया है कि, गो शब्दको संसार भी कहते हैं, शास्त्रोंमें ऐसा कहा हैं गो कहिये चराचर संसार उसका जो पालन करै उसका नाम गोप है गो भगवान् है तथा गोपी भगवान्की माया है सोई मायारूप लक्ष्मीहै ऐसा अर्थ गोपीका श्री व्यास भगवान्ने किया है मायाके और जगदीश्वर जो जगतके पति भगवान् हैं सो श्रीकृष्ण होकर पृथ्वीमें विराजमान रहते थे इसलिये मायाके पति और गुरु भी भगवान् हैं क्योंकि मायारूप संसारहै इसलिये श्रीकृष्णको गोपीपति और गुरु, व्यासजीने कहाया, व्रजवासियोंको–पति गुरु अकेला नहीं कहाया ॥

सत्कार करनेसे भगवान्‌के चरणकमलके दर्शनसे पापरहित हो वह सब लोग प्रसन्न होकर कहनेलगे ॥ २ ॥ कि हे प्रभो ! तुम्हारे चरणारविन्दका रस जो कि, अभी महात्मालोगोंके मनद्वारा प्रगट हुआ है और जो देहधारण करनेवालोंके देहमें अभिमान उत्पन्न करनेवाली अविद्याको काटता है, उसे जो कर्णरूप दोनाओंसे पान करते हैं, उन पुरुषोंके अमंगल कहाँ ? ॥ ३ ॥ स्वरूपके प्रकाशसे बुद्धिकृत जाग्रत, स्वप्न सुषुप्ति अवस्था दूर होनेके कारणसे संपूर्ण आनंदके समूहरूप आवरण रहित, अकुण्ठचैतन्य शक्तिमान् कालसे नष्ट हुए वेदकी रक्षा करनेके लिये योगमायाको अंगीकार कर मनुष्यदेह धारण करनेवाले और परमहंसकी प्राप्तिके योग्य तुमको हम वारंवार नमस्कार करते हैं ॥ ४ ॥ योगीवर श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे

कुतोऽशिवं त्वच्चरणांबुजासवं महन्मनस्तो मुखनिःसृतं क्वचित् ॥ पिबंति ये कर्णपुटैरलं प्रभो देहंभृतां देहकृदस्मृतिच्छिदम् ॥३॥ हित्वाऽत्मधामविधुतात्मकृतत्र्यवस्थमानंदसंप्लवमखंडमकुंठबोधम् ॥ कालोपसृष्टनिगमावन आत्तयोगमायाकृतिं परमहंसगतिं नताः स्मः ॥ ४ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्युत्तमश्लोकशिखामणिं जनेष्वभिष्टुवत्स्वंधककौरवस्त्रियः ॥ समेत्य गोविंदकथा मिथो गृणंस्त्रिलोकगीताः शृणु वर्णयामि ते ॥ ५ ॥ द्रौपद्युवाच ॥ हे वैदर्भ्यच्युतो भद्रे हे जांबवति कौसले ॥ हे सत्यभामे कालिंदि शैब्ये रोहिणि लक्ष्मणे ॥ ६ ॥ हे कृष्णपत्न्य एतन्नो ब्रूत वो भगवान्स्वयम् ॥ उपयेमे यथा लोकमनुकुर्वन्स्वमायया ॥ ७ ॥ रुक्मिण्युवाच ॥ चैद्याय मार्पयितुमुद्यतकार्मुकेषु राजस्वजेयभटशेखरितांघ्रिरेणुः ॥ निन्ये मृगेंद्र इव भागमजावियूथात्तच्छ्रीनिकेतचरणोऽस्तु ममार्चनाय ॥ ८ ॥

नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! इस प्रकार निर्मलकीर्त्ति पुरुषोके मुकुटमणि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी लोग प्रशंसा कर रहेथे कि, इतनेमें अंधक और कौरवोंकी स्त्रियें एकत्र हो परस्पर भगवान् संबंधी जो बातें करती थीं वही कथा जो त्रिलोकीमें गाई हैं,तुम्हारे आगे वर्णन करते हैं, तुम सावधान होकर सुनो ॥ ५॥ द्रौपदी बोली कि, हे रुक्मिणि हे भद्रे ! हे जाम्बवति ! हे सत्यभामा ! हे सत्या ! हे कालिंदी ! हे मित्रविंदा ! हे रोहिणी ! हे लक्ष्मणा ! और हे सोलह सहस्र श्रीकृष्णकी रानियो ! स्वयं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी मायासे मनुष्यलीला कर जैसे तुम्हारे साथ विवाह किया सो सब बातें हमारे सम्मुख कहो ॥ ६ ॥ ७ ॥ रुक्मिणी बोली कि, जरासन्धादिक राजाओंके संग जब धनुष उठाय शिशुपाल मुझे व्याहनेके लिये आया तब

अजीत योद्धाओंके मस्तकपर चरणधर जैसे भेंड़ बकरीयोंके समूहमेंसे सिंह अपने बलिको बेखटके ले आता है, उसी प्रकार मुझे ले आये, उन्हीं श्रीकृष्णचन्द्र लक्ष्मीनिवासके चरणोंकी मैं पूजा करती हूं ॥ ८ ॥ इसके उपरान्त सत्यभामा अपने विवाहकी बात कहने लगी कि, भ्रातृवधके परितापसे दुःखितहृदय मेरे पिता सत्राजितने मिथ्या कलंक लगाया, उसको मिटानेके लिये भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने ऋच्छराज जाम्बवान्को जीत मणि लाकर मेरे पिताको दी तब मिथ्या कलंक लगानेसे मेरे पिताने भयभीत हो अक्रूरादिकको देना स्वीकार करके भी मुझे श्रीकृष्ण चन्द्रकोही दिया ॥ ९ ॥ जाम्बवतीने कहा कि मेरे पिताने इन वासुदेवको "यह अपने इष्टदेव भगवान् श्रीरामचन्द्रजी हैं" ऐसे न जानकर इनसे सत्ताईस दिनतक संग्राम किया इसके उपरान्त "यह अपने स्वामी साक्षात् श्रीरामचन्द्रजी हैं" इस प्रकार बुद्धिसे निश्चय होनेपर मेरे पिताने

सत्यभामोवाच ॥ यो मे सनाभिवधतप्तहृदा ततेन लिप्ताभिशापमपमार्ष्टुमुपाजहार ॥ जित्वर्क्षराजमथ रत्नमदात् स तेन भीतः पिताऽदिशत मां प्रभवेऽपि दत्ताम् ॥ ९ ॥ जांबवत्युवाच ॥ प्राज्ञाय देहकृदमुं निजनाथदेवं सीतापतिं त्रिणवहान्यमुनाऽभ्ययुध्यत् ॥ ज्ञात्वा परीक्षित उपाहरदर्हणं मां पादौ प्रगृह्य मणिनाऽहममुष्य दासी ॥ १० ॥ कालिंद्युवाच ॥ तपश्चरंतीमाज्ञाय स्वपादस्पर्शनाऽऽशया ॥ सख्योपेत्याग्रहीत्पाणिं योहं तद्गृहमार्जनी ॥ ११ ॥ मित्रविंदोवाच ॥ यो मां स्वयंवर उपेत्य विजित्य भूपान्निन्ये श्वयूथगमिवात्मबलिं द्विपारिः ॥ भ्रातंश्च मेऽपकुरुतः स्वपुरं श्रियौकस्तस्यास्तु मेऽनुभवमंघ्र्यवनेजनत्वम् ॥ १२ ॥

चरणोंमें गिरकर भेंटकी नाईं मणिसहित मुझे भी अर्पण कर दिया यह सुनकर द्रौपदीने कहा कि तुम बड़ी श्रेष्ठ हो, इसके उत्तरमें जाम्बवती बोली कि, मैं तो इनकी दासी हूं ॥ १० ॥ कालिंदी बोली कि, मैं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणस्पर्शकी आशासे तप कर रही थी कि, भगवान्ने अर्जुन सहित आनकर मेरा हाथ पकड़ लिया उन श्रीकृष्णचन्द्रकी मैं बुहारी देनेवाली हूं ॥ ११ ॥ मित्रविन्दा बोली कि, लक्ष्मीके वक्षनिवास भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र स्वयंवरमें जा, राजाओंको जीत और उनका तिरस्कार कर मेरे भाइयोंको भी जीत हाथियोंका शत्रु सिंह जैसे कुत्तोंके बीचमेंसे अपने भक्ष्यको ले आता है उसी प्रकार मुझे अपने पुरमें लेआये, उन श्रीकृष्णचन्द्रके चरण धोनेकी सेवा मुझे जन्म

जन्ममें प्राप्त हो, यही मेरी प्रार्थना है ॥ १२ ॥ सत्या बोली कि, बड़े बलवान् पराक्रमी बड़े पैने सींगवाले और शूरवीरोंके घमण्डको चूर्ण करनेवाले राजाओंकी परीक्षा लेनेके कारण मेरे पिताके पाले हुये सात बैलोंको पकड जैसे बालक काष्ठकी बकरियोंके बच्चोंको बाँधता है, उसी प्रकार भगवान्ने बाँधलिये ॥ १३ ॥ पराक्रमही है मोल जिसका ऐसी मुझे हाथी, घोडे, प्यादों सहित व दासियों सहित मार्गमें क्षत्रियोंको जीत श्रीकृष्णचन्द्र इस प्रकार लाये उनकी मैं सदा दासी रहूं, यही प्रार्थना है ॥१४॥ भद्रा बोली कि, हे द्रौपदी ! मेरा मन श्रीकृष्णचन्द्रमें आसक्त जान मेरे पिताने मेरे मामाके पुत्र श्रीकृष्णचन्द्रको बुलाय मुझे अक्षौहिणी सेना सहित इन्हें देदिया ॥ १५ ॥ अनेक कर्मोंसे भटकनेवाली मुझे जन्म

सत्योवाच ॥ सप्तोक्षणोऽतिबलवीर्यसुतीक्ष्णशृंगान्पित्रा कृतान्क्षितिपवीर्यपरीक्षणाय ॥ तान्वीरदुर्मदहनस्तरसा निगृह्य क्रीडन्बबंध ह यथा शिशवोऽजतोकान् ॥ १३ ॥ य इत्थं वीर्यशुल्कां मां दासीभिश्चतुरंगिणीम् ॥ पथि निर्जित्य राजन्यान्निन्ये तद्दास्यमस्तु मे ॥ १४ ॥ भद्रोवाच ॥ पिता मे मातुलेयाय स्वयमाहूय दत्तवान् ॥ कृष्णे कृष्णाय तच्चितामक्षौहिण्या सखीजनैः ॥ १५ ॥ अस्य मे पादसंस्पर्शो भवेज्जन्मनिजन्मनि ॥ कर्मभिर्भ्राम्यमाणाया येन तच्छ्रेय आत्मनः ॥ १६ ॥ लक्ष्मणोवाच ॥ ममापि राज्ञ्यच्युतजन्मकर्म श्रुत्वा मुहुर्नारदगीतमास ह ॥ चित्तं मुकुंदे किल पद्महस्तया वृतः सुसंमृश्य विहाय लोकपान् ॥ १७ ॥ ज्ञात्वा मम मतं साध्वि पिता दुहितृवत्सलः ॥ बृहत्सेन इति ख्यातस्तत्रोपायमचीकरत् ॥ १८ ॥

जन्ममें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलोंका दर्शन प्राप्त हो, जिन चरणारविन्दके स्पर्शसे मोक्षनाम कल्याण मुझे प्राप्त हो, यही मेरी प्रार्थना है ॥ १६ ॥ लक्ष्मणा बोली कि, हे रानी द्रौपदी ! वारम्वार देवर्षि नारदजीके गाये हुये भगवान् वासुदेवके जन्म, कर्म, श्रवण कर, आश्चर्य है कि, लक्ष्मीजीने भी लोकपालोंको त्यागकर श्रीकृष्णचन्द्रकोही वरण किया है, इस प्रकार विचारकर मेरा मन भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें लगगया ॥ १७ ॥ हे सुशीले द्रौपदी ! पुत्री पै हित करनेवाले बृहत्सेन नाम विख्यात मेरे पिताने मेरे मनकी बात जान श्रीकृष्णचन्द्रके आनेके लिये

उपाय किया ॥ १८ ॥ हे रानी द्रौपदी! जैसे तेरे स्वयम्वरमें अर्जुनके आनेके लिये मत्स्य रचा गया था, उसी प्रकार मेरे पितानेभी मत्स्य रचा यह सुन द्रौपदी बोली कि, फिर अर्जुनने उस मत्स्यको क्यों नहीं वेधा? इसके उत्तरमें लक्ष्मणाने कहा कि, तेरे स्वयम्वरकी मछली बाहर ढकी थी, भीतरसे नहीं ढकीथी इसलिये खंभमें लगाकर ऊपरको दृष्टि करके देखनेसे दिखाई देती थी और मेरे स्वयम्वरकी मछली ऐसी नहीं थी, किन्तु खंभकी जडमें धरे कलशके जलमें केवल परछांई दिखाई देती थी, देखना तो नीचे जलमें और वेधना ऊपर, ऐसी मछलीको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके विना और कौन वेध सक्ता है? ॥ १९ ॥ स्वयम्वर रचा है, यह बात सुनकर संपूर्ण अस्त्र शस्त्रोंके जाननेवाले उपाध्याय अर्थात् सिखाने

यथा स्वयंवरे राज्ञि मत्स्यः पार्थेप्सया कृतः ॥ अयं तु बहिराच्छन्नो दृश्यते स जले परम् ॥ १९ ॥ श्रुत्वैतत्सर्वतो भूपा आययुर्मत्पितुः पुरम् ॥ सर्वास्त्रशस्त्रतत्त्वज्ञाः सोपाध्यायाः सहस्रशः ॥ २० ॥ पित्रा संपूजिताः सर्वे यथावीर्यं यथावयः ॥ आददुः सशरं चापं वेद्धुं पर्षदि मद्धियः ॥ २१ ॥ आदाय व्यसृजन्केचित्सज्यं कर्तुमनीश्वराः ॥ आकोष्ठं ज्यां समुत्कृष्य पेतुरेकेऽमुना हताः ॥ २२ ॥ सज्यं कृत्वाऽपरे वीरा मागधांबष्ठचेदिपाः ॥ भीमो दुर्योधनः कर्णो नाविदंस्तदवस्थितिम् ॥ २३ ॥ मत्स्याभासं जले वीक्ष्य ज्ञात्वा च तदवस्थितिम् ॥ पार्थो यत्तोऽसृजद्बाणं नाच्छिनत्पस्पृशे परम् ॥ २४ ॥

वालोंको संग ले सहस्रों राजा मेरे पिताके पुरमें आनकर उपस्थित हुये, उस समय जैसा जिसका पराक्रम और जैसी जिसकी अवस्था थी, उसी प्रकार उसका पूजन मेरे पिताने किया, इसके पीछे कोई भी राजा मुझमें मन लगनेके कारण हाथमें धनुष उठाय मत्स्यके वेधनेको सभामें समर्थ न हुआ ॥२०॥२१॥ बहुत राजाओंने तो धनुष हाथमें ले पटक दिया, बहुतसे प्रत्यंचाको खैंच धनुषके चपेटसेही गिरपड़े ॥ २२ ॥ और जो शूर वीर जरासंध, अंबष्ठ, चंदेलीका राजा भीम, दुर्योधन, कर्ण यह लोगभी अपने अपने धनुषपर प्रत्यंचा चढ़ाय "मछली कैसे लगी है"? यह भी जाननेको समर्थ न हुए ॥ २३ ॥ इसके उपरान्त जलमें मछलीकी-परछाईं देख 'ऐसे मछली लगी है' सो जान उपाय करनेवाले अर्जुनने

बाण चलाया वह बाण मछलीसे स्पश तो होगया परन्तु मछली कटी नहीं ॥ २४ ॥ जब समस्त क्षत्रिय हारकर बैठ रहे, तब अभिमानियोंका अभि
मान दूर करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने धनुष हाथमें ले लीलापूर्वकही प्रत्यंचा चढाय धनुषमें बाण लगाय और एकही बार मछलीको जलमें
देख मध्याह्न समय अभिजित् नक्षत्रमें अर्थात् सब कार्य सिद्ध करनेवाले मुहूर्त्तमें मछलीको बाणसे काटकर पटकदिया ॥ २५ ॥ २६ ॥ उस
समय स्वर्गमें देवताओंके नगारे बजनेलगे पृथ्वीमें "जयहो जयहो" इसप्रकार शब्द होने लगा और देवतालोग आनन्दमें मग्न हो आकाशसे फूलों
की वर्षा करनेलगे ॥ २७ ॥ हे द्रौपदी ! इसके उपरान्त लाजभरी हँसनयुक्त मुख और चोटीमें पुष्पमाला गुहे नवीन रेशमी सुन्दर धोती, चद्दर पहर

**राजन्येषु निवृत्तेषु भग्नमानेषु मानिषु ॥ भगवान् धनुरादाय सज्यं कृत्वाऽथ लीलया ॥ २५ ॥ तस्मिन्संधाय विशिखं मत्स्यं वीक्ष्य सकृज्जले ॥ छित्त्वेषुणाऽपातयत्तं सूर्ये चाभिजिति स्थिते ॥ २६ ॥ दिवि दुंदुभयो नेदुर्जयशब्दयुता भुवि ॥ देवाश्च कुसुमासारान्मुमुचुर्हर्षविह्वलाः ॥ २७ ॥ तद्रंगमाविशमहं कलनूपुराभ्यां पद्भ्यां प्रगृह्य कनकोज्ज्वल रत्नमालाम् ॥ नूत्ने निवीय परिधाय च कौशिकाग्र्ये सव्रीडहासवदना कवरीधृतस्रक् ॥ २८ ॥ उन्नीय वक्त्रमुरुकुंतल कुंडलत्विड्गंडस्थलं शिशिरहासकटाक्षमोक्षैः ॥ राज्ञो निरीक्ष्य परितः शनकैर्मुरारेरंसेऽनुरक्तहृदया निदधे स्वमालाम् ॥ २९ ॥ तावन्मृदंगपटहाः शंखभेर्यानकादयः ॥ निनेदुर्नटनर्तक्यो ननृतुर्गायका जगुः ॥ ३० ॥ एवं वृते भगवति मयेशे नृपयूथपाः ॥ न सेहिरे याज्ञसेनि स्पर्धन्तो हृच्छयातुराः ॥ ३१ ॥**

और श्रीकृष्णचन्द्रमें आसक्तहृदय में बड़े
सुवर्णकी जडी रत्नोंकी माला हाथमें ले और मनोहर नूपुरवाले चरणोंसे मैं रंगभूमिमें आई ॥ २८ ॥ और श्रीकृष्णचन्द्रमें आसक्तहृदय में बड़े
केश और कुण्डलोंसे शोभायमान कपोलवाले मुखको उठाय, संतापको दूर करनेवाले हास्य कटाक्षपूर्वक चितवनसे चारों ओरके राजाओंको
देख धीरे धीरे जाकर मुरारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके हृदयमें माला डाली ॥ २९ ॥ उस समय मृदंग, ढोल, शंख, भेरी, नगारे, आदि बाजे
बजने लगे, नट और नृत्यकारी नाचनेलगे और गवैये गानेलगे ॥ ३० ॥ हे यज्ञसेनकी पुत्री द्रौपदी ! इसप्रकार मैंने जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र
को अपने वशमें किया, तब ईर्षा और कामसे आतुर राजाओंके यूथोंने यह बात नहीं सहन की ॥ ३१ ॥

इसके उपरान्त अत्यन्त शोभायमान चार घोडे जुते रथमें उस समय मुझे बैठाय शार्ङ्ग धनुषको ले कवच पहर चारभुजायुक्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र खडे होगये॥३२॥हे रानी द्रौपदी ! तब रथवान्ने सुनहरी साजका रथ हाँकदिया और जैसे मृगोंके देखते सिंह चलाजाता है,उसी प्रकार राजाओंके बीचमेंसे उनके देखतेही चलेगये ॥३३॥ उनको जाता देखकर बडे बडे क्षत्रिय राजा इनके पकडनेके लिये पीछे दौडे और कोई राजा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके रोकनेको आगेजाय धनुषको ऊंचा उठाय, जैसे सिंहके रोकनेको कुत्ता खडा होताहै, उसी प्रकार मार्गमें सावधान होकर खडे होगये ॥३४॥ शार्ङ्ग धनुषसे छूटेहुए बाणोंके समूहोंसे भुजा, पाँव, नार कटनेसे अनेक क्षत्रिय युद्धमें गिरगये और बहुतसे संग्रामको छोडकर भागगये ॥३५॥ इसके उप

मां तावद्रथमारोप्य हयरत्नचतुष्टयम् ॥ शार्ङ्गमुद्यम्य सन्नद्धस्तस्थावाजौ चतुर्भुजः ॥ ३२ ॥ दारुकश्चोदयामास कांचनोपस्करं रथम् ॥ मिषतां भूभुजां राज्ञि मृगाणां मृगराडिव ॥ ३३ ॥ तेन्वसज्जंत राजन्या निषेद्धुं पथि केचन ॥ संयत्ता उद्धृतेष्वासा ग्रामसिंहा यथा हरिम् ॥ ३४ ॥ ते शार्ङ्गच्युतबाणौघैः कृत्तबाह्वंघ्रिकंधराः ॥ निपेतुः प्रधने केचिदेके संत्यज्य दुद्रुवुः ॥ ३५ ॥ ततः पुरीं यदुपतिरत्यलंकृतां रविच्छदध्वजपटचित्रतोरणाम् ॥ कुशस्थलीं दिवि भुवि चापि संस्तुतां समाविशत्तरणिरिव स्वकेतनम् ॥ ३६ ॥ पिता मे पूजयामास सुहृत्संबंधिबांधवान् ॥ महार्हवासोलंकारैः शय्यासनपरिच्छदैः ॥ ३७ ॥ दासीभिः सर्वसंपद्भिर्भटभरथवाजिभिः ॥ आयुधानि महार्हाणि ददौ पूर्णस्य भक्तितः ॥ ॥ ३८ ॥ आत्मारामस्य तस्येमा वयं वै गृहदासिकाः ॥ सर्वसंगनिवृत्त्याऽद्धा तपसा च बभूविम ॥ ३९ ॥

रान्त यादवोंके पति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अत्यन्त शोभायमान सूर्यकी आवरण करनेवाली ध्वजाके वस्त्रोंसे शोभित,और चित्र विचित्र बन्दनवार माला बँधी स्वर्ग और पृथ्वीमें जिसकी स्तुति हो ऐसी द्वारकापुरीमें अस्ताचलमें सूर्यके समान प्रवेश किया ॥ ३६ ॥ उसके उपरान्त मेरे पिताने सुहृदयतासे गोत्री और बंधुओंको बडे मोलके वस्त्र, गहने, शय्या, आसन और साजसे पूजन किया ॥ ३७ ॥ संपूर्ण संपत्तिमान् दासी और प्यादे, रथ, हाथी, घोडे और बहुत मोलके शस्त्रों सहित मुझे मेरे पिताने परिपूर्ण श्रीकृष्णचन्द्रको दिया ॥३८॥ यह आठों हम आत्मामें रमण करनेवाले

महिष्य ऊचुः ॥ भौमं निहत्य सगणं युधि तेन रुद्धा ज्ञात्वाऽथ नः क्षितिजये जितराजकन्याः ॥ निर्मुच्य संसृ
तिविमोक्षमनुस्मरंतीः पादांबुजं परिणिनाय य आप्तकामः ॥ ४० ॥ न वयं साध्वि साम्राज्यं स्वाराज्यं भोज्यमप्युत ॥
वैराज्यं पारमेष्ठ्यं च आनंत्यं वा हरेः पदम् ॥ ४१ ॥ कामयामह एतस्य श्रीमत्पादरजःश्रियः ॥ कुचकुंकुमगंधाढ्यं
मूर्ध्ना वोढुं गदाभृतः ॥ ४२ ॥ व्रजस्त्रियो यद्वांछंति पुलिंद्यस्तृणवीरुधः ॥ गावश्चारयतो गोपाः पादस्पर्शं महात्मनः ॥
॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्भाग० महा० दशमस्कंधोत्तरार्धे त्र्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ श्रुत्वा पृथा सुब
लपुत्र्यथ याज्ञसेनी माधव्यथ क्षितिपपत्न्य उत स्वगोप्यः ॥ कृष्णेऽखिलात्मनि हरौ प्रणयानुबंधं सर्वा विसिस्म्युरल
मश्रुकलाकुलाक्ष्यः ॥ १ ॥ इति संभाष्यमाणासु स्त्रीभिः स्त्रीषु नृभिर्नृषु ॥ आययुर्मुनयस्तत्र कृष्णरामदिदृक्षया ॥ २ ॥

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी सब संग त्याग अपने धर्मसे साक्षात् घरकी दासीहुई हैं ॥३९॥ इसके उपरान्त सोलह हजार एकसौ रानियाँ कहनेलगीं कि,
भौमासुरने दिग्विजयमें जिन हम राजकन्याओंको जीतकर रोक रक्खा था, उन्हें संसारसे छुडानेवाले अपने चरणारविन्दका स्मरण करतेजान भगवान्
श्रीकृष्णचन्द्रने स्वयं पूर्णकाम रहतेभी संग्राममें भौमासुर और उसके कुटुम्बको मार हमारे साथ विवाह किया ॥ ४० ॥ हे द्रौपदी ! हम चक्रवर्ती
राज्य और इन्द्रपदके भोगका भोगना नहीं चाहती और अणिमादिक सिद्धि ब्रह्मलोक, मोक्ष तथा वैकुण्ठधामकी भी चाहना नहीं करती परन्तु
गदाके धारण करनेवाले श्रीकृष्णचन्द्रके लक्ष्मीके कुचोंकी केशर लगे सुन्दरचरणारविन्दोंकी रज अपने माथेके ऊपर चढानेकी चाहना करती हैं
॥ ४१ ॥ ४२ ॥ महात्मा होतेभी गाय चराते हुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणरजको जैसे गोप, गोपियें, भीलनियें, तृण और लतायें चाहना
करती हैं उसी प्रकार हम भी उनकी चाहना करती हैं ॥४३॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधे उत्तरार्धे भाषाटीकायां स्वयंवरादिवर्णनो नाम
त्र्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८३ ॥ दोहा–भयो समागम मुनिनसों, चौरासी अध्याय । संस्कार वसुदेवको, कियो सबनि सुखपाय ॥ ८४ ॥ श्रीशुकदे
वजी बोले कि,हे कुरुकुलभूषण परीक्षित् ! कुन्ती, द्रौपदी, गांधारी, सुभद्रा, राजाओंकी स्त्रियें और भक्त गोपियोंने सबके महात्मा श्रीकृष्णचन्द्रमें
रानियोंका इसप्रकार प्रेम सुन नेत्रोंमें आँसूभर बडा आश्चर्य माना ॥ १ ॥ उस कुरुक्षेत्रमें इसप्रकार स्त्रियोंके संग स्त्री, पुरुषोंके संग पुरुष, बात चीत

करही रहे थे कि, इतनेहीमें श्रीकृष्ण बलदेवका दर्शन करनेको मुनि लोग आये ॥ २ ॥ उनके नाम यह हैं, यथा—वेदव्यास, नारद, च्यवन, देवल, असित, विश्वामित्र, शतानंद, भारद्वाज और गौतम ॥ ३ ॥ शिष्यों सहित भगवान् परशुराम, वसिष्ठ, गालव, भृगु, पुलस्त्य, कश्यप, अत्रि, मार्कण्डेय, बृहस्पति ॥ ४ ॥ द्वित, त्रित, एकत, उसीप्रकार ब्रह्माके पुत्र अंगिरा, अगस्त्य, याज्ञवल्क्य, तथा वामदेवादि और मुनि भी संपूर्ण आये ॥ ५ ॥ विश्वपूजित ऐसे मुनियोंको आये देख राजा आदि जो प्रथम बैठे थे और पांडव अर्थात् राजा युधिष्ठिरादि तथा कृष्ण बलदेवने शीघ्र उठकर प्रणाम किया ॥ ६ ॥ इसके उपरान्त इन मुनियोंका यथायोग्य सब जनोंने पूजन किया और बलदेवजी सहित भगवान् श्रीकृ

द्वैपायनो नारदश्च च्यवनो देवलोऽसितः ॥ विश्वामित्रः शतानंदो भारद्वाजोऽथ गौतमः ॥३॥ रामः सशिष्यो भगवान्वसिष्ठो गालवो भृगुः ॥ पुलस्त्यः कश्यपोऽत्रिश्च मार्कंडेयो बृहस्पतिः ॥ ४ ॥ द्वितस्त्रितश्चैकतश्च ब्रह्मपुत्रस्तथांगिराः ॥ अगस्त्यो याज्ञवल्क्यश्च वामदेवादयोऽपरे ॥ ५ ॥ तान्दृष्ट्वा सहसोत्थाय प्रागासीना नृपादयः ॥ पांडवाः कृष्णरामौ च प्रणेमुर्विश्ववंदितान् ॥६॥ तानानर्चुर्यथा सर्वे सहरामोऽच्युतोर्चयत् ॥ स्वागतासनपाद्यार्घ्यमाल्यधूपानुलेपनैः ॥७॥ उवाच सुखमासीनान्भगवान्धर्मगुप्तनुः ॥ सदसस्तस्य महतो यतवाचोऽनुशृण्वतः ॥ ८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अहो वयं जन्मभृतो लब्धं कात्स्न्येंन तत्फलम् ॥ देवानामपि दुष्प्रापं यद्योगेश्वरदर्शनम् ॥ ९ ॥ किं स्वल्पतपसां नृणामर्चायां देवचक्षुषाम् ॥ दर्शनस्पर्शनप्रश्नप्रह्वपादार्चनादिकम् ॥ १० ॥

ष्णचन्द्र 'भले आये' इस प्रकार मुनियोंसे कह आसन दे अर्घ्य, पुष्प, धूप, दीप और चन्दन इत्यादिसे पूजा करनेलगे ॥ ७ ॥ चुपचाप हो संपूर्ण जिसमें बैठे ऐसी सभामें धर्मकी रक्षा करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सुखपूर्वक बैठे ब्राह्मणोंसे कहनेलगे ॥ ८ ॥ श्रीभगवान् बोले कि, अहो ! बडा आश्चर्य है, आज हम सफल जन्म हुए और सब जन्मका साफल्य हमको प्राप्त हुआ, क्योंकि जिनका दर्शन देवताओंको भी दुर्लभ है उन योगीश्वरोंका दर्शन हुआ ॥ ९ ॥ केवल तीर्थस्नानादिकोंको तप जानै, प्रतिमाहीको देवतास्वरूप मानै, आपसरीखे मनुष्योंका दर्शन, स्पर्शन व वार्त्तालाप, प्रश्न, नमस्कार व चरणपूजा आदिकी प्राप्ति, कहाँ होसकती है ? अर्थात् नहीं होसकती ॥ १० ॥

जलमय तीर्थ नहीं हैं, सो नहीं हैं, मृत्तिका शिलाओंके देवता नहीं हैं, सो नहीं हैं, क्योंकि जब बहुत दिनोंतक देवताओंकी पूजा करें; तब वह पवित्र करते हैं और साधु महात्मा लोग तो केवल दर्शनहीसे पवित्र कर देतेहैं ॥ ११ ॥ अग्नि, सूर्य, चन्द्रमा, तारागण, पृथ्वी, जल, आकाश, पवन, वाणी, मन यदि इनकी भली भाँतिसे उपासना कीजाय तो भेदबुद्धिके कर्त्ता होनेसे पुरुषके अज्ञानको दूर कर सकते हैं और विवेकी पुरुष तो केवल दो

**न ह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः ॥ ते पुनंत्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः॥ ११ ॥ नाग्निर्न सूर्यो न च चंद्र तारका न भूर्जलं खं श्वसनोऽथ वाङ् मनः ॥ उपासिता भेदकृतो हरंत्यघं विपश्चितो घ्नंति मुहूर्त्तसेवया ॥१२॥ यस्यात्म बुद्धिः कुणपे त्रिधातुके स्वधीः कलत्रादिषु भौम इज्यधीः॥यत्तीर्थबुद्धिः सलिले न कर्हिचिज्जनेष्वभिज्ञेषु स एव गोखरः ॥१३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ निशम्येत्थं भगवतः कृष्णस्याकुंठमेधसः ॥ वचो दुरन्वयं विप्रास्तूष्णीमासन्भ्रमद्धियः॥१४॥**

घड़ी सेवा करतेही अज्ञानको दूर कर देतेहैं ॥ १२ ॥जो पुरुष वात, पित्त, कफमय देहकोही आत्मारूप समझते हैं और स्त्री पुत्रादिकोंकोही अपना मानते हैं वा मूर्त्तिकोही पूज्य समझते हैं और जलहीको तीर्थ जानते हैं, और विवेकी पुरुषोको आत्मारूप अपने व पूज्य तीर्थ इत्यादि नहीं समझते वह गायका चारा ढोनेवाले बैल और गधेके समान हैं * ॥ १३ ॥ "यहाँ साधुओंकी महिमा दिखानेका तात्पर्य है मूर्त्ति तथा तीर्थका

* शंका—श्रीकृष्णचन्द्रने ब्राह्मणोंसे कुरुक्षेत्रमें कहा कि, भौम जो प्रतिमा देवताओंकी होती है, उस प्रतिमामें जो प्राणी देवता मानते है कि, यह प्रतिमामें भगवान् बसे हैं यह प्राणी नहीं है, ऐसा मानने वाले प्राणी बैल वा गधाही हैं, तथा जलमें तीर्थ मानते हैं कि, मैंने इस तीर्थमें स्नान किया मेरी मुक्ति होगी नहीं कभी मोक्ष न होगी वह बैल और गधाही होगा, मुझको यह बडा आश्चर्य है कि, भगवान्ने वेद और शास्त्रके विरुद्ध वचन क्यों कहे ? प्रतिमाकी तथा गंगादिक तीर्थोंकी निंदा क्यों की ? यह बडा भारी सन्देह है ?

उत्तर—वेदमें और शास्त्रमें दो मार्ग हैं, एक कर्ममार्ग, दूसरा मोक्षमार्ग, संसारीजीव दोनों मार्गोंका सेवन करते हैं, जो जीव कर्ममार्गका सेवन करता है जैसे गृहस्थादिक प्राणी प्रतिमामें देवताको मानते हैं, तब सेवन करते हैं वह पुरुष प्रतिमामें देवताको जानते हैं, तथा प्रतिमाका पूजन करेंगे वा जलमें स्नान कियेसे मोक्ष होना मानेंगे तब निश्चयसे कर्म करनेवाले मनुष्यको गिनतीसे हीन सुख होगा और जो प्राणी प्रतिमाको देवस्वरूप और जलको मोक्षरूप मानेंगे तब वह प्राणी बैल गधा हैं, श्रीकृष्णने कर्ममार्ग सेवन करनेवाले जीवके लिये यह वचन नहीं कहा, जो जीव संसारके कर्म त्यागकर ईश्वरका भजन करता उसके लिये यह वचन कहा है, श्रीकृष्णके वचनमें भ्रम नहीं है ।

उन्हींसे उत्पन्न हुए भृगुजी काम आये ॥ ४ ॥ वहाँ से भृगुजी कैलास पर्वतपर शिवजीके पास गये, उस समय शिवजी भाई भृगुसे प्रीतिपूर्वक उठकर मिलनेको उद्यत हुए ॥ ५ ॥ तब भृगुजीने महादेवजीसे मिलनेकी इच्छा न की और कहा तुम कुमार्गमें चलतेहो, हम तुमसे नहीं मिलैंगे. यह सुनतेही महादेवजी क्रोधसे लाल नेत्र कर हाथमें त्रिशूल ले मारनेको प्रस्तुत हुए ॥ ६ ॥ उससमय पार्वती महादेवजीके चरणोंमें गिरकर बोली कि, महाराज ! तुम्हारा भ्राता है, इसे कैसे मारते हो ? इस प्रकार वाणीसे शान्त करनेलगीं, इसके उपरान्त-भृगु वैकुण्ठमें गये जहाँ जनार्दन भगवान् वास करते हैं ॥ ७ ॥ लक्ष्मीकी गोदी शयन करते विष्णु भगवान्के हृदयमें भृगुने जाकर लात मारी, तदनंतर साधुओंकी गति विष्णुभगवान्ने

ततः कैलासमगमत्स तं देवो महेश्वरः ॥ परिरब्धुं समारेभे उत्थाय भ्रातरं मुदा ॥ ५ ॥ नैच्छत्त्वमस्युत्पथग इति देवश्चुकोप ह ॥ शूलमुद्यम्य तं हंतुमारेभे तिग्मलोचनः ॥ ६ ॥ पतित्वा पादयोर्देवी सांत्वयामास तं गिरा ॥ अथो जगाम वैकुंठं यत्र देवो जनार्दनः ॥ ७ ॥ शयानं श्रिय उत्संगे पदा वक्षस्यताडयत् ॥ तत उत्थाय भगवान्सह लक्ष्म्या सतां गतिः ॥ स्वतल्पादवरुह्याथ ननाम शिरसा मुनिम् ॥ ८ ॥ आह ते स्वागतं ब्रह्मन्निषीदात्रासने क्षणम् ॥ अजानतामागतान्वः क्षंतुमर्हथ नः प्रभो ॥ ९ ॥ अतीव कोमलौ तात चरणौ ते महामुने ॥ इत्युक्त्वा विप्रचरणौ मर्दयन्स्वेन पाणिना ॥ १० ॥ पुनीहि सहलोकं मां लोकपालांश्च मद्गतान् ॥ पादोदकेन भवतस्तीर्थानां तीर्थकारिणा ॥ ११ ॥

लक्ष्मीसहित पलँगपरसे उठ और पृथ्वीमें मस्तक धर भृगुजीको प्रणाम किया ॥ ८ ॥ और कहनेलगे कि, हे ब्रह्मन् "तुम भले आये" आसन ग्रहण करो. हे समर्थ ! आपके आनेको हमने नहीं जाना, सो अपराध क्षमा करो ॥ ९ ॥ हे तात ! हे महामुनि ! तुम्हारे चरण कोमल हैं और मेरी छाती अत्यन्त कठोर है, तुम्हारे चरणोंमें चोट लगी होगी, इसप्रकार कह अपने हाथोंसे ब्राह्मणके चरण सहलाने लगे ॥ १० ॥ गंगादिक तीर्थोंको पवित्र करनेवाले अपने चरणोंके जलसे मुझे और मुझमें अधिष्ठित लोक और लोकपालोंको पवित्र करो ॥ ११ ॥

हे ब्राह्मण ! अब मैं लक्ष्मीके वास करनेका अत्यन्त पात्र हुआ और तुम्हारे चरण स्पर्शसे पाप दूर हुए, इसलिये मेरी छातीमें सदा लक्ष्मी वास करेगी ॥ १२ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! इसप्रकार श्रीनारायणकी कही मनोहर वाणीसे तृप्त होकर भक्तिसे आनंदमें मग्न हो भृगुजी नेत्रोंमें आँसू भरकर चुप होगये ॥१३॥ हे राजन् ! भृगुजीने फिर अपने यज्ञमें आय वेदपाठी मुनियोंसे तीनोंकी जो बात देखकर आये थे सो कहदी ॥ १४ ॥ भृगुकी बात सुन आश्चर्यको प्राप्त हो संदेहोंको त्याग मुनियोंने कहा कि इतना उनका अपराध किया, परन्तु क्रोध न आया विष्णु भगवान्मेंही शान्ति है और किसी देवतामें नहीं है, इसलिये सबसे बड़े विष्णुभगवान्ही हैं; यह निश्चय है ॥ १५ ॥ साक्षात् धर्म और धर्मके

अद्याहं भगवँल्लक्ष्म्या आसमेकांतभाजनम् ॥ वत्स्यत्युरसि मे भूतिर्भवत्पादहतांहसः ॥ १२ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एवं ब्रुवाणे वैकुंठे भृगुस्तन्मंद्रया गिरा ॥ निर्वृतस्तर्पितस्तूष्णीं भक्त्युत्कंठोऽश्रुलोचनः ॥ १३ ॥ पुनश्च सत्रमाव्रज्य मुनीनां ब्रह्मवादिनाम् ॥ स्वानुभूतमशेषेण राजन्भृगुरवर्णयत् ॥ १४ ॥ तन्निशम्याथ मुनयो विस्मिता मुक्तसंशयाः ॥ भूयांसं श्रद्दधुर्विष्णुं यतः शांतिर्यतोऽभयम् ॥ १५ ॥ धर्मः साक्षाद्यतो ज्ञानं वैराग्यं च तदन्वितम् ॥ ऐश्वर्यं चाष्टधा यस्माद्य शश्चात्ममलापहम् ॥ १६ ॥ मुनीनां न्यस्तदंडानां शांतानां समचेतसाम् ॥ अकिंचनानां साधूनां यमाहुः परम गतिम् ॥ १७ ॥ सत्त्वं यस्य प्रिया मूर्तिर्ब्राह्मणास्त्विष्टदेवताः ॥ भजंत्यनाशिषः शांता यं वा निपुणबुद्धयः ॥ १८ ॥ त्रिविधाकृतयस्तस्य राक्षसा असुराः सुराः ॥ गुणिन्या मायया सृष्टाः सत्त्वं तत्तीर्थसाधनम् ॥ १९ ॥

लिये ज्ञान तथा वैराग्य और आठ प्रकारके ऐश्वर्य और आत्माके मलोंका दूरकरनेवाला यश यह सब भगवान्मेंही विद्यमान हैं ॥ १६ ॥ कालदंडके भयरहित, शान्त स्वभाव और समान चित्त, निर्किंचन अर्थात् किसी वस्तुकी जिनमें चाहना नहीं, साधु मुनियोंको जिन भगवान्की परमगति कहते हैं ॥ १७ ॥ सत्त्वगुण भगवन्का प्यारा रूप है और ब्राह्मण भगवान्के इष्ट देवता हैं, शांत और निष्काम बड़ी बुद्धिवाले जिनका भजन करते हैं, वही सबसे श्रेष्ठ हैं ॥ १८ ॥ जिन भगवान्ने अपनी मायासे सत्त्वगुणी, रजोगुणी, तमोगुणी तीन प्रकारके देवता असुर

राक्षस बनाये हैं, सबही उनका रूप हैं परन्तु उनमें सत्त्वगुणी रूप कल्याणका देनेवाला है ॥ १९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजा परीक्षित्! इस प्रकार सरस्वतीके तीरवासी ब्राह्मण मनुष्योंका संदेह दूर करनेके लिये श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दकी सेवा करके श्रीकृष्णचन्द्रकीही गतिको प्राप्त हुए ॥ २० ॥ सूतजी बोले कि, ऋषीश्वरो! व्यासदेव मुनिके पुत्र श्रीशुकदेवजीके मुखकमलकी सुगंधि मिला अमृके समान संसारके भयका कटानेवाला श्रेष्ठ पुरुष श्रीकृष्णचन्द्रका यश कानरूपी दोनोंमें भरकर जो पान करैगा, वह ससारके आवागमनके परिश्रमसे छूट जायगा ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन्! इस चरित्रमें श्रीकृष्णचन्द्रका उत्कर्ष कहा अब श्रीकृष्णचन्द्रकाही उत्कर्ष करनेवाला और चरित्र वर्णन करतेहैं

**श्रीशुक उवाच ॥ एवं सारस्वता विप्रा नृणां संशयनुत्तये ॥ पुरुषस्य पदांभोजसेवया तद्गतिं गताः ॥ २० ॥ सूत उवाच ॥ इत्येतन्मुनितनयास्यपद्मगंधपीयूषं भवभयभित्परस्य पुंसः ॥ सुश्लोकं श्रवणपुटैः पिबत्यभीक्ष्णं पांथोऽध्वभ्रमणपरिश्रमं जहाति ॥ २१ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ एकदा द्वारवत्यां तु विप्रपत्न्याः कुमारकः ॥ जातमात्रो भुवं स्पृष्ट्वा ममार किल भारत ॥ २२ ॥ विप्रो गृहीत्वा मृतकं राजद्वार्युपधाय सः ॥ इदं प्रोवाच विलपन्नातुरो दीनमानसः ॥ २३ ॥ ब्रह्मद्विषः शठधियो लुब्धस्य विषयात्मनः ॥ क्षत्रबंधोः कर्मदोषात्पंचत्वं मे गतोऽर्भकः ॥ २४ ॥ हिंसाविहारं नृपतिं दुःशीलमजितेंद्रियम् ॥ प्रजा भजंत्यः सीदंति दरिद्रा नित्यदुःखिताः ॥ २५॥ एवं द्वितीयं विप्रर्षिस्तृतीयं त्वेवमेव च ॥ विसृज्य स नृपद्वारि तां गाथां समगायत ॥ २६ ॥**

हे राजन्! एक समय द्वारकामें एक स्त्रीके पुत्र उत्पन्न होकर पृथ्वीका स्पर्श करतेही मरगया ॥ २२ ॥ वह ब्राह्मण मरे पुत्रको ले राजा उग्रसेनकी डयोढी पर धर विलापकर आतुर दीन मन होकर यह कहनेलगा ॥ २३ ॥ ब्रह्मणोंका द्वेषी शठबुद्धि लोभी विषयोंमें आसक्तमन क्षत्रियोंमें अधम इस राजाके दोषसेही मेरा पुत्र मरा है मेरा कुछ दोष नहीं है ॥ २४ ॥ हिंसा करनेवाले दुःस्वभाव अजितेन्द्रिय राजाके सेवन करनेसे प्रजा दुःखी और दरिद्री होती है ॥ २५ ॥ इसीप्रकार वह ब्राह्मण दूसरे पुत्रको फिर तीसरे पुत्रको लेकर राजाके द्वारपर धरकर यही कहने लगा, कि मेरा कुछ दोष

नहीं है, इस राजाके दोषसे यह सब मेरे पुत्र मरे हैं ॥ २६ ॥ किसीसमय अर्जुन श्रीकृष्णचन्द्रके निकट ब्राह्मणकी बात श्रवणकर नवम बालक जब मर चुका, तब ब्राह्मणसे कहने लगा ॥ २७ ॥ हे ब्राह्मण ! तू किसलिये रुदन करता है, क्या तेरे रहनेके स्थान द्वारकामें धनुषका धारण करने वाला कोई क्षत्रिय नहीं है ? धन, स्त्री और पुत्रोंमें आसक्त यह यादव तो यज्ञमें भोजनको आयेहुए ब्राह्मणोंके समान बैठे हैं ॥ २८ ॥ क्षत्रियोंके जीवित होनेपर भी धन, स्त्री, पुत्र, संयुक्त ब्राह्मण जहाँ शोच करते हैं वे उदरपोषक क्षत्रिय और उनके वेषसे नटही जीते हैं ऐसा समझना चाहिये ॥ २९ ॥ हे ब्राह्मण ! तुम दीन हो, इसलिये तुम्हारे पुत्रकी मैं रक्षा करूंगा और जो मुझसे रक्षा न होगी अर्थात् मेरी प्रतिज्ञा पूर्ण न होगी तो ब्राह्मणकी

तामर्जुन उपश्रुत्य कर्हिचित्केशवांतिके ॥ परेते नवमे बाले ब्राह्मण समभाषत ॥ २७ ॥ किंस्विद्ब्रह्मंस्त्वन्निवासे इह नास्ति धनुर्धरः ॥ राजन्यबंधुरेते वै ब्राह्मणाः सत्रमासते ॥ २८ ॥ धनदारात्मजाऽपृक्ता यत्र शोचंते ब्राह्मणाः ॥ ते वै राजन्यवेषेण नटा जीवंत्यसुंभराः ॥ २९ ॥ अहं प्रजां वां भगवन्रक्षिष्ये दीनयोरिह ॥ अनिस्तीर्णप्रतिज्ञोऽग्निं प्रवेक्ष्ये हतकल्मषः ॥ ३० ॥ ब्राह्मण उवाच ॥ संकर्षणो वासुदेवः प्रद्युम्नो धन्विनां वरः ॥ अनिरुद्धोऽप्रतिरथो न त्रातुं शक्नुवंति यत् ॥ ३१ ॥ तत्कथं नु भवान्कर्म दुष्करं जगदीश्वरैः ॥ चिकीर्षसि त्वं बालिश्यात्तन्न श्रद्दध्महे वयम् ॥ ३२ ॥ अर्जुन उवाच ॥ नाहं संकर्षणो ब्रह्मन्न कृष्णः कार्ष्णिरेव च ॥ अहं वा अर्जुनो नाम गांडीवं यस्य वै धनुः ॥ ३३ ॥

प्रीतिसे पापरहित हो मैं अग्निमें प्रवेश कर जाऊंगा ॥ ३० ॥ ब्राह्मण बोला कि, महाराज ! संकर्षण, वासुदेव और धनुषधारियोंमें श्रेष्ठ प्रद्युम्नजी तथा जिसके समान कोई योद्धा नहीं ऐसे अनिरुद्ध यह सब भी मेरे बालकोंकी रक्षा करनेको समर्थ न हुए ॥ ३१ ॥ जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र भी जिस कर्मको न करसके, हे अर्जुन ! उस कर्मको तू कैसे करसकेगा ? तू अज्ञानसे करना चाहताहै इसकारण तेरी बातका मुझे विश्वास नहीं होता ॥ ३२ ॥ अर्जुन बोले कि, हे ब्राह्मण ! मैं संकर्षण, कृष्ण, प्रद्युम्न नहीं हूं, गांडीव धनुषधारी अर्जुन नामक क्षत्रिय हूं ॥ ३३ ॥

हे ब्राह्मण ! तू मेरा अपमान मत करे,महादेवका प्रसन्न करनेवाला मेरा पराक्रम है, हे समर्थ ब्राह्मण ! संग्रामके बीच मृत्युको जीतकर भी तेरे पुत्र ला दूंगा ॥ ३४ ॥ हे नृपोत्तम परीक्षित ! इसप्रकार धृष्टताके वचनोंसे विश्वासको प्राप्त हो, वह ब्राह्मण अर्जुनके पराक्रमको श्रवण कर प्रसन्न हो अपने घरको चला आया ॥३५॥ जब स्त्री के प्रसूतिकालका समय आया, तब ब्राह्मण "मृत्युसे पुत्रकी रक्षाकर" इसप्रकार वारम्वार आतुर हो अर्जुनसे कहने लगा ॥३६॥ उस समय अर्जुनने पवित्र जलका स्पर्श कर हाथ, पॉव धो, आचमनकर, शिवजीको नमस्कार करके दिव्य शस्त्रोंका स्मरण कर प्रत्यंचा चढाय गांडीव धनुषको हाथमें लिया ॥ ३७ ॥ अनेक शस्त्रोंमें मिलाये बाणोंसे सोवरके घरको पिंजरा बना दिया, तिरछे बाण चलाये,

**माऽवमंस्था मम ब्रह्मन्वीर्यं त्र्यंबकतोषणम् ॥ मृत्युं विजित्य प्रधने आनेष्ये ते प्रजां प्रभो ॥ ३४ ॥ एवं विश्रंभितो विप्रः फाल्गुनेन परंतप ॥ जगाम स्वगृहं प्रीतः पार्थवीर्यं निशामयन् ॥ ३५ ॥ प्रसूतिकाल आसन्ने भार्याया द्विजसत्तमः ॥ पाहिपाहि प्रजां मृत्योरित्याहार्जुनमातुरः ॥ ३६ ॥ स उपस्पृश्य शुच्यंभो नमस्कृत्य महेश्वरम् ॥ दिव्यान्यस्त्राणि संस्मृत्य सज्यं गांडीवमाददे ॥ ३७ ॥ न्यरुणत्सूतिकाऽगारं शरैर्नानास्त्रयोजितैः ॥ तिर्यगूर्ध्वमधः पार्थश्चकार शरपंजरम् ॥ ३८ ॥ ततः कुमारः संजातो विप्रपत्न्या रुदन्मुहुः ॥ सद्योऽदर्शनमापेदे सशरीरो विहायसा ॥ ३९ ॥ तदाऽह विप्रो विजयं विनिंदन्कृष्णसन्निधौ ॥ मौढ्यं पश्यत मे योऽहं श्रद्दधे क्लीबकत्थनम् ॥ ४० ॥ न प्रद्युम्नो नानिरुद्धो न रामो न च केशवः ॥ यस्य शेकुः परित्रातुं कोऽन्यस्तदवितेश्वरः ॥ ४१ ॥**

ऊपरको चलाये और नीचेको चलाकर घरके ऊपर बाणोंका पिंजरा करदिया ॥३८॥ इसके उपरान्त ब्राह्मणकी स्त्रीके उत्पन्न हुआ बालक बारम्बार रुदनकर शीघ्रही शरीर सहित आकाश मार्गमें होकर चलागया और बार देह पडा रहता था, अबकीबार देह भी न रहा ॥ ३९ ॥ उससमय ब्राह्मण श्रीकृष्णचन्द्रके निकटही अर्जुनकी निन्दा करके यह कहनेलगा कि,मेरी मूढता देखो, मैंने इस नपुंसक अर्जुनका कहना सत्य माना ॥४०॥ प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, बलदेवजी और श्रीकृष्णचन्द्र यह सब मिलकर भी जिसकी रक्षा न करसके, उसकी रक्षा करनेको और कौन समर्थ है ? ॥ ४१ ॥

मिथ्यावादी अर्जुनको धिक्कार है, इस अपनी श्लाघा करनेवाले अर्जुनके धनुषको धिक्कार है,यह दुर्बुद्धि दैवके विनाश किये पदार्थको मूर्खतासे बचाना चाहताहै ॥ ४२ ॥ इसप्रकार जब ब्राह्मणने खोटा वचन कहा, तब अर्जुनने योगविद्याको धारणकर यमराज भगवानकी संयमनीपुरीमें शीघ्र प्रवेश किया ॥४३॥ वहाँ यमराजकी पुरीमें पुत्रोंको न देखा, तब वहाँसे अर्जुन इन्द्रकी पुरीमें गया, फिर अग्निकी पुरीमें गया, वहाँसे कुबेरकी पुरीमें गया वायुकी पुरीमें गया,वरुणकी पुरीमें गया,इसके उपरान्त रसातल और स्वर्गमें गया फिर धनुषको उठाये और स्थानोंको गया ॥ ४४ ॥ स्थान ढूंढे परन्तु कहीं ब्राह्मणके पुत्रका पता न मिला, तब प्रतिज्ञासे अर्जुन अग्निमें प्रवेश करनेकी इच्छा करनेलगा, तब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उसे मने करके

धिगर्जुनं मृषावादं धिगात्मश्लाघिनो धनुः ॥ दैवोपसृष्टं यो मौढ्यादानिनीषति दुर्मतिः ॥ ४२ ॥ एवं शपति विप्रर्षौ वि
द्यामास्थाय फाल्गुनः ॥ ययौ संयमिनीमाशु यत्रास्ते भगवान्यमः ॥ ४३ ॥ विप्रापत्यमचक्षाणस्तत ऐंद्रीमगात्पुरी
म् ॥ आग्नेयीं नैर्ऋतिं सौम्यां वायव्यां वारुणीमथ ॥ रसातलं नाकपृष्ठं धिष्ण्यान्यन्यान्युदायुधः ॥ ४४ ॥ ततोऽलब्ध
द्विजसुतो ह्यनिस्तीर्णप्रतिश्रुतः ॥ अग्निं विविक्षुः कृष्णेन प्रत्युक्तः प्रतिषेधता ॥ ४५ ॥ दर्शये द्विजसूनूंस्ते मावज्ञात्मा
नमात्मना ॥ ये ते हि कीर्तिं विमलां मनुष्याः स्थापयंति नः ॥ ४६ ॥ इति संभाष्य भगवानर्जुनेन सहेश्वरः ॥ दिव्य
स्वरथमास्थाय प्रतीचीं दिशमाविशत ॥ ४७ ॥ सप्त द्वीपान्सप्त सिंधून्सप्तसप्त गिरीनथ ॥ लोकालोकं तथाऽतीत्य
विवेश सुमहत्तमः ॥ ४८ ॥ तत्राश्वाः शैब्यसुग्रीवमेघपुष्पबलाहकाः ॥ तमसि भ्रष्टगतयो बभूवुर्भरतर्षभ ॥ ४९ ॥

बोले ॥ ४५ ॥ कि ब्राह्मणके पुत्रको मैं ला दूंगा, तू अग्निमें मत जलै, इसलिये जो तेरी निन्दा करते हैं वेही तुम्हारी निर्मल कीर्त्तिको हमारे साथ पृथ्वीपर निरन्तर गान करेंगे कि, अंतमें श्रीकृष्णके साथ अर्जुनने ब्राह्मणके पुत्रोंको लादी दिया ॥ ४६ ॥ सामर्थ्यवान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र इसप्रकार कह और अर्जुनको संग ले अलौकिक अपने रथमें चढ पश्चिमदिशाको चलेगये ॥ ४७ ॥ और सात सात पर्वतके सात द्वीप उल्लंघनकर तथा सात समुद्रोंको और लोकालोक पर्वतोको उल्लंघन कर बड़े अंधकारमें घुसगये ॥ ४८ ॥ हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित ! उस अंधकारमें शैब्य, सुग्रीव,

मेघपुष्प, बलाहक इन रथके घोड़ोंकी गात शिथिल होगई ॥ ४९ ॥ महायोगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने घोड़ोंकी शिथिलगतिको देख हजार सूर्यके तेजवाले अपने सुदर्शन चक्रको रथके आगे चलनेकी आज्ञा दी ॥ ५० ॥ अति घोर सघन प्रकृतिके परिमाण रूप अंधकारको अपनी उत्कृष्ट कांतिसे विदीर्णकर मनके तुल्य वेगवान् सुदर्शनचक्रने प्रत्यंचासे सेनापर श्रीरामचन्द्रके बाणके समान प्रवेश किया ॥ ५१ ॥ चक्रके पीछे गमन करके उस अंधकारसे परे वर्त्तमान श्रेष्ठ व्याप्त भगवान्का प्रकाशरूप देख चकाचौंधीसे अर्जुनने अपने दोनों नेत्र मूँद लिये ॥ ५२ ॥ इसके उपरान्त बड़े पवन चलनेसे उठी लहरोंसे शोभायमान जलमें वह रथ गया, उस जलमें प्रकाशमान् वस्तुमें श्रेष्ठ और दीप्तिमान् सहस्रों मणि

तान्दृष्ट्वा भगवान्कृष्णो महायोगेश्वरेश्वरः ॥ सहस्रादित्यसंकाशं स्वचक्रं प्राहिणोत्पुरः ॥ ५० ॥ तमः सुघोरं गहनं कृतं महद्विदारयद्भूरितरेण रोचिषा ॥ मनोजवं निर्विविशे सुदर्शनं गुणच्युतो रामशरो यथा चमूः ॥ ५१ ॥ द्वारेण चक्रानुपथेन तत्तमः परं परंज्योतिरनंतपारम् ॥ समश्नुवानं प्रसमीक्ष्य फाल्गुनः प्रताडिताक्षो पिदधेऽक्षिणी उभे ॥ ५२ ॥ ततः प्रविष्टः सलिलं नभस्वता बलीयसैजद्बृहदूर्मिभूषणम् ॥ तत्राद्भुतं वै भवनं द्युमत्तमं भ्राजन्मणिस्तंभसहस्रशोभितम् ॥ ५३ ॥ तस्मिन्महाभीममनंतमद्भुतं सहस्रमूर्धन्यफणामणिद्युभिः ॥ विभ्राजमानं द्विगुणोल्वणेक्षणं सिताचलाभं शितिकंठजिह्वम् ॥ ५४ ॥ ददर्श तद्भोगसुखासनं विभुं महानुभावं पुरुषोत्तमोत्तमम् ॥ सांद्रांबुदाभं सुपिशंगवाससं प्रसन्नवक्त्रं रुचिरायतेक्षणम् ॥ ५५ ॥

योंके खंभ लग रहे हैं, उनसे शोभायमान अद्भुत भवन देखा ॥ ५३ ॥ उस भवनमें बड़ी देहवाले अद्भुत सहस्र मस्तकोंमें मणियोंकी कान्तिसे प्रकाशमान दो सहस्र नेत्रोंसे शोभायमान स्फटिकमणिके श्वेतपर्वतकी तुल्य कांति और श्याम कंठ तथा जिह्वा संयुक्त शेषनागको अर्जुनने देखा ॥ ५४ ॥ उन शेषनागके देहको सुखदायक आसन बनाये बड़े प्रभाववाले पुरुषोंमें श्रेष्ठ उत्तम भूमा पुरुषको शयनकरते अर्जुनने देखा जिनकी वर्षाऊ मेघके समान कान्ति,सुन्दर पीत वस्त्रोंको धारण किये, मुख प्रसन्न मनोहर और बड़े बड़े नेत्र हैं ॥ ५५ ॥

जिनके केश बड़ी मणियोंसे जड़ित किरीट और कुण्डलोंकी कान्तिसे शोभायमान लंबी सुन्दर आठ भुजा कौस्तुभमणिको धारण करे और भृगुलताके चिह्न संयुक्त वनमाला पहररहे थे ॥ ५६ ॥ सुनंद, नंद, मुख्य अपने पार्षद और मूर्तिमान चक्रादि अपने शस्त्र और पुष्टि, श्री, कीर्त्ति, माया तथा समस्त अणिमादिक विभूतियोंसे सेवित ब्रह्मादिकोंके पालन करनेवाले॥५७॥इस प्रकार अनन्तभूमा भगवान्‌के दर्शनकर सब लोकोंके पति श्रीकृष्णचन्द्रने अपने स्वरूपको प्रणाम किया और भयभीत अर्जुनने भी प्रणाम किया, इसके उपरान्त श्रीकृष्ण और अर्जुनको हाथ जोड़े खड़ा देख वह पुरुष गंभीर वाणीसे मुसकातेहुए बोले ॥ ५८ ॥ कि, तुम्हारे देखनेके लिये ब्राह्मणके पुत्रोंको मैं ले आयाहूं, पृथ्वीमें मेरी कलासे अवतीर्णहुए

**महामणिव्रातकिरीटकुंडलप्रभापरिक्षिप्तसहस्रकुंतलम् ॥ प्रलंबचार्वष्टभुजं सकौस्तुभं श्रीवत्सलक्ष्म्या वनमालयावृतम् ॥ ५६ ॥ सुनंदनंदप्रमुखैः स्वपार्षदैश्चक्रादिभिर्मूर्तिधरैर्निजायुधैः ॥ पुष्ट्या श्रिया कीर्त्यजयाऽखिलर्द्धिभिर्निषेव्यमाणं परमेष्ठिनां पतिम् ॥ ५७ ॥ ववंद आत्मानमनंतमच्युतो जिष्णुश्च तद्दर्शनजातसाध्वसः ॥ तावाह भूमा परमेष्ठिनां प्रभुर्बद्धांजली सस्मितमूर्जया गिरा ॥ ५८ ॥ द्विजात्मजा मे युवयोर्दिदृक्षुणा मयोपनीता भुवि धर्मगुप्तये ॥ कलावतीर्णाववनेर्भरासुरान्हत्वेह भूयस्त्वरयेतमंति मे ॥ ५९ ॥ पूर्णकामावपि युवां नरनारायणावृषी ॥ धर्ममाचरतां स्थित्यै ऋषभौ लोकसंग्रहम् ॥ ६० ॥ इत्यादिष्टौ भगवता तौ कृष्णौ परमेष्ठिना ॥ ओमित्यानम्य भूमानमादाय द्विजदारकान् ॥ ६१ ॥ न्यवर्ततां स्वकं धाम संप्रहृष्टौ यथागतम् ॥ विप्राय ददतुः पुत्रान्यथारूपं यथावयः ॥ ६२ ॥ निशाम्य वैष्णवं धाम पार्थः परमविस्मितः ॥ यत्किंचित्पौरुषं पुंसां मेने कृष्णानुकंपितम् ॥ ६३ ॥**

तुम पृथ्वीके ऊपर बोझरूप असुरोंको मार शीघ्र मेरे पास आजाओ ॥ ५९ ॥ तुम दोनों पूर्ण मनोरथ महाश्रेष्ठ नरनारायण ऋषि हो तो भी लोकोंको शिक्षा करनेके लिये धर्म करते हो ॥ ६० ॥ श्रेष्ठ आसनपर विराजमान भगवान् भूमापुरुषने जब इस प्रकार आज्ञा दी तो श्रीकृष्णचन्द्र अर्जुन भूमापुरुषको प्रणामकर ब्राह्मणके बालकोंको संग ले अपने धाम द्वारकापुरीमें आये और उन्होंने ब्राह्मणको उसी अवस्था और रूपवाले पुत्र देदिये ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र का प्रभाव देख अर्जुननें महाआश्चर्य मानकर पुरुषमें जो कुछ पराक्रम है सो श्रीकृष्णचन्द्रकी

कृपासेही है यह निश्चय किया ॥ ६३ ॥ इसप्रकार अनेक पराक्रम इस संसारमें दिखाकर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जगत्के विषयोंको भोग किया और बड़े यज्ञोंसे यजन किया ॥ ६४ ॥ समयके अनुसार धर्ममार्गमें स्थित हो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने ब्राह्मणसे आदि ले सब प्रजाके मनोरथको जैसे न वर्षासे पृथ्वीको पूर्ण करते हैं उसीप्रकार पूर्ण किया ॥ ६५ ॥ अधर्मी राजाओंको मारकर और कितनोंको अर्जुन भीमसेनादिकोंके द्वारा घात कराया धर्मपुत्र युधिष्ठिरादि धार्मिक राजाओंके द्वारा अनायास संसारमें धर्म प्रवृत्त किया ॥ ६६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां श्रीकृष्णचरित्रवर्णनं नामैकोननवतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥ दोहा—नब्बेके अध्यायमें, यदुकुलको

इतीदृशान्यनेकानि वीर्याणीह प्रदर्शयन् ॥ बुभुजे विषयान्ग्राम्यानीजे चात्यूर्जितैर्मखैः ॥ ६४ ॥ प्रववर्षाखिलान्कामान्प्रजासु ब्राह्मणादिषु ॥ यथाकालं यथैवेंद्रो भगवाञ्श्रैष्ठ्यमास्थितः ॥ ६५ ॥ हत्वा नृपानधर्मिष्ठान्घातयित्वाऽर्जुनादिभिः ॥ अंजसा वर्तयामास धर्मं धर्मसुतादिभिः ॥ ६६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कंधोत्तरार्द्धे द्विजकुमारानयनं नाम नवाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ सुखं स्वपुर्यां निवसन्द्वारकायां श्रियः पतिः ॥ सर्वसंपत्समृद्धायां जुष्टायां वृष्णिपुङ्गवैः ॥ १ ॥ स्त्रीभिश्चोत्तमवेषाभिर्नवयौवनकांतिभिः ॥ कंदुकादिभिर्हर्म्येषु क्रीडंतीभिस्तडिद्द्युभिः ॥ २ ॥ नित्यं संकुलमार्गायां मदच्युद्भिर्मतंगजैः ॥ स्वलंकृतैर्भटैरश्वै रथैश्च कनकोज्ज्वलैः ॥ ३ ॥ उद्यानोपवनाढ्यायां पुष्पितद्रुमराजिषु ॥ निर्विशद्भृङ्गविहगैर्नादितायां समंततः ॥ ४ ॥

विस्तार ॥ हरिलीला संक्षेपसे, वरणों बारम्बार ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे भरतवंशावतंस परीक्षित् ! संपूर्ण संपत्तियोंसे भरी और श्रेष्ठ यादवोंसे सेवित द्वारकापुरीमें ॥ १ ॥ जहाँ नवयौवनकी शोभासे शोभायमान और विजलीके समान कान्तिवाली स्त्रियें महलोंमें गेंद क्रीड़ा कर रही हैं और शृंगारसे मनोहर वेष धारण कररही हैं ॥ २ ॥ जहाँके मार्गोंमें मद चुवाते हाथी और उत्तम वेषकिये योद्धा घोड़े और सुवर्णसे दीप्तिमान् रथोंकी सदा भीड़ बनी रहती है ॥ ३ ॥ जहाँ फूलसंयुक्त अत्यन्त शोभायमान बगीचे लगरहे हैं, और फूलेहुए वृक्षोंकी पंक्तियोंमें

चारों ओरसे भौंरे और पक्षी निरन्तर गुंजार करते रहते हैं ॥४॥ ऐसी द्वारकापुरीमें सोलह सहस्र पत्नियोंके प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रने जितने स्त्रियोंके जितने सम्पन्न महलहैं, उनमें उतनेही विचित्ररूप धारणकर उनके संग रमण किया ❋ ॥ ५ ॥ इन घरोंमें फूलेहुए उत्पल, कह्लार,

**रेमे षोडशसाहस्रपत्नीनामेकवल्लभः ॥ तावद्विचित्ररूपोऽसौ तद्गृहेषु महर्द्धिषु ॥ ५ ॥ प्रोत्फुल्लोत्पलकह्लारकुमुदांभोजरेणुभिः ॥ वासितामलतोयेषु कूजद्द्विजकुलेषु च ॥ ६ ॥ विजहार विगाह्यांभो ह्रदिनीषु महोदयः ॥ कुचकुंकुमलिप्तांगः परिरब्धश्च योषिताम् ॥ ७ ॥ उपगीयमानो गंधर्वैर्मृदंगपणवानकान् ॥ वादयद्भिर्मुदा वीणां सूतमागधवंदिभिः ॥ ८ ॥**

कुमुद, अंभोज, परागकी सुगंधियुक्त निर्मल जलवाले सरोवरोंमें पक्षियोंके समूह शब्द कररहे ॥ ६ ॥ स्त्रियोंके आलिंगनसे कुचोंकी केशर जिनके लगरही, ऐसे महाप्रतापी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सरोवरोंके भीतर विहार करते हैं ॥ ७ ॥ मृदंग, ढोलक आदि बाजे और वीणाओंको गंधर्वगण

---

❋ **शंका**—श्रीकृष्ण भगवान् अपनी स्त्रियोंके साथ मनुष्योंके समान क्रीडा क्यों करते थे ?

**उत्तर**—श्रीकृष्णने विचार किया कि, अब कलियुगके आनेके थोडेही दिन और रहे हैं, जब कलियुग अवेगा तो कलियुगमें बडे बडे दुष्ट अधर्मी मनुष्य जन्मैंगे और अपनी स्त्रियोंको छोडकर दूसरी स्त्रियोंसे मन लगावेंगे और उनहींको अनेक २ प्रकारके वस्त्र आभूषण पहिरावेंगे और अपनी स्त्रियोंको भरकर पेट रोटीभी न देंगे और हरेक वस्तुको तरसावेंगे और बात बातोंमें लात और घूसोंसे मार लगावेंगे तब वेदमें जो विवाहिता स्त्री पुरुषोंका धर्म लिखा है सो सब नष्ट हो जायगा तब सनातन धर्म नष्ट हुए पीछे सब प्रजा वर्णसकर होजायगी, तब पृथ्वी रसातलके जानेकी इच्छा करैगी, तब मुझको अवतार लेना पडेगा ऐसा भगवान् विचारके कलियुगमें जो मनुष्य उत्पन्न होवेंगे उन मनुष्योंको सिखानेके लिये और कलियुगमें स्त्रियोंकी रक्षा करनेकेलिये अपनी स्त्रियोंके साथ अत्यन्त क्रीडा और विहार करते थे श्रीकृष्णने विचारा कि अपनी स्त्रियोंके क्रीडाको कलियुगके मनुष्य सुनके जारकर्म छोडके अपनी अपनी स्त्रियोंके साथ इसीप्रकार विहार करेंगे और आदर सत्कार सहित उनका पूजन करेंगे और अपनी स्त्री गृहस्थीमें परमोत्तम हैं, क्योंकि श्रीकृष्णने भी उनके साथ अत्यन्त प्रीति की थी इसीप्रकार हम भी उनसे प्यार करैं और जो परमोत्तम न होती तो श्रीकृष्ण अपनी स्त्रियोंका सन्मान क्यों करते इसलिये श्रीकृष्णचन्द्रने अपनी स्त्रियोंके साथ क्रीडा की थी कामदेवके वश होकर नहीं की थी ।

बजाय रहेहैं, और सूत, मागध, बंदीजन स्तुति कररहेहैं ॥ ८ ॥ हँसती हुई स्त्रियें अपनी २ पिचकारियोंसे भिजोती और श्रीकृष्णचन्द्र भी स्त्रियों को छिडकते यक्षराज कुबेरके समान क्रीडा करनेलगे ॥ ९ ॥ भीजे वस्त्रोंसे उर, कुच, प्रगटहोने और ढीली चोटियोंमेंसे फूल गिरनेसे स्त्रियें पिचकारीसे बचनेके कारण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको आलिंगन करतेही कामदेवके उत्सवसे प्रकाशमान मुखवाली होगईं और भगवान्‌को भिजोती शोभा पानेलगीं ॥ १० ॥ स्त्रियोंके स्तनोंकी केशरसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी माला भरगई और हाथिनियोंके संग विहार करनेवाले हाथीके समान शोभायमान होनेलगे ॥ ११ ॥ नट और नाचनेवालियोंको गीत गाने तथा बाजे बजाकर जीविका करनेवालोंको श्रीकृष्णचन्द्र और

सिच्यमानोऽच्युतस्ताभिर्हसंतीभिः स्म रेचकैः ॥ प्रतिषिंचन्विचिक्रीडे यक्षीभिर्यक्षराडिव ॥ ९ ॥ ताः क्लिन्नवस्त्रविवृतोरुकुचप्रदेशाः सिंचंत्य उद्धृतबृहत्कबरप्रसूनाः ॥ कांतं स्म रेचकजिहीरषयोपगुह्य जातस्मरोत्सवलसद्वदना विरेजुः ॥ १० ॥ कृष्णस्तु तत्स्तनविषज्जितकुंकुमस्रक्क्रीडाभिषंगधुतकुंतलवृंदबंधः ॥ सिंचन्मुहुर्युवतिभिः प्रतिषिच्यमानो रेमे करेणुभिरिवेभपतिः परीतः ॥ ११ ॥ नटानां नर्तकीनां च गीतवाद्योपजीविनाम् ॥ क्रीडालंकारवासांसि कृष्णोऽदात्तस्य च स्त्रियः ॥ १२ ॥ कृष्णस्यैवं विहरतो गत्यालापेक्षितस्मितैः ॥ नर्मक्ष्वेलिपरिष्वंगैः स्त्रीणां किल हृता धियः ॥ १३ ॥ ऊचुर्मुकुंदैकधियो गिर उन्मत्तवज्जडम् ॥ चिंतयंत्योऽरविंदाक्षं तानि मे गदतः शृणु ॥ १४ ॥ महिष्य ऊचुः ॥ कुररि विलपसि त्वं वीतनिद्रा न शेषे स्वपिति जगति रात्र्यामीश्वरो गुप्तबोधः ॥ वयमिव सखि कच्चिद्गाढनिर्भिन्नचेता नलिननयनहासोदारलीलेक्षितेन ॥ १५ ॥

उनकी स्त्रियोंने क्रीड़ा करनेके अलंकार और वस्त्र दिये ॥ १२ ॥ इसप्रकार विहार करते भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी चलनि, बोलनि मुसकानि और हास्यकी वार्त्ता, क्रीड़ा, आलिंगनसे स्त्रियोंकी बुद्धि हरगईथी ॥ १३ ॥ हे राजन्! मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्रमें बुद्धिवाली एक स्त्रीने पहले चुप होय फिर भगवान् वासुदेवका ध्यानकर, उन्मत्त हो जड़की नाईं जो वचन कहेथे, उन वचनोको मैं वर्णन करताहूं, तुम सुनो ॥ १४ ॥ स्त्रियें बोलीं कि, हे टिटहरी! संसारमें गुप्तबोध भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तो शयन कररहेहैं और तू निद्रारहित हो विलाप करके उनकी नींदमें बाधा देतीहै,

तू शयन नहीं करती, सो यह सत्य नहीं, हे सखी ! क्या हमारीही नाई कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्रका हास्य लीला पूर्वक चितवनसे तेरा चित्त बँधगया है, इसीसे पुकारतीहै ? ॥ १५ ॥ हे चकवी ! तैंने क्यों नेत्र मूँदलिये हैं, रात्रिमें पतिको न देखनेसे करुणाके मारे रुदन करती है, अथवा दास्यभावमें प्राप्त हुई हमारी समान भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकी प्रसादी माला अपनी चोटीपर चढ़ानेकी इच्छा करती है, क्या इसीलिये रोती है ? ॥१६॥ हे समुद्र ! निद्राके न आनेसे क्या तुझेभी प्रजागर होगया, जो सदा चिल्लाता रहता है ! अथवा हमारीसी दशा तेरी भी है जैसे भोगसे मुकुन्दने हमारे कुचोंकी केशर लेली है, क्या इसी प्रकार तुझेभी मथकर तुझमेंसे लक्ष्मी और कौस्तुभमणि निकालही है ? ॥ १७ ॥ हे

नेत्रे निमीलयसि नक्तमदृष्टबंधुस्त्वं रोरवीषि करुणं बत चक्रवाकि ॥ दास्यं गता वयमिवाच्युतपादजुष्टां किं वा स्रजं
स्पृहयसे कबरेण वोढुम् ॥ १६ ॥ भोभोः सदा निष्टनसे उदन्वन्नलब्धनिद्रोऽधिगतप्रजागरः ॥ किं वा मुकुंदापहृता
त्मलाञ्छनः प्राप्तां दशां त्वं च गतो दुरत्ययाम् ॥१७॥ त्वं यक्ष्मणा बलवताऽसि गृहीत इंदो क्षीणस्तमो न निजदीधि
तिभिः क्षिणोऽषि ॥ कच्चिन्मुकुंदगदितानि यथा वयं त्वं विस्मृत्य भोः स्थगितगीरुपलक्ष्यसे नः ॥१८॥ किं त्वाचरितम
स्माभिर्मलयानिल तेऽप्रियम् ॥ गोविंदापांगनिर्भिन्ने हृदीरयसि नः स्मरम् ॥ १९ ॥ मेघ श्रीमंस्त्वमसि दयितो
यादवेंद्रस्य नूनं श्रीवत्सांकं वयमिव भवान्ध्यायति प्रेमबद्धः ॥ अत्युत्कंठः शबलहृदयोऽस्मद्विधो बाष्पधाराः स्मृत्वा
स्मृत्वा विसृजसि मुहुर्दुःखदस्तत्प्रसंगः ॥ २० ॥

चन्द्रमा ! जान पड़ता है कि, तुझे बलिष्ठ क्षयके रोगने ग्रहण करलिया है, इसीकारण क्षीणताको प्राप्त हुआहै, अपनी किरणोंसे अंधकारको दूर नहीं करता, हमारीही समान मुकुन्दकी रहस्य वार्त्ताओंको भूल उसी चिन्ताके मारे क्षीण होगया है और हमें निश्चय है कि तेरी वाणीभी हमारी समान बंद होगई है । ॥१८॥ हे मलयाचलके पवन ! हमने ऐसा क्या तेरा अप्रिय कार्य किया है ? जिससे तू गोविन्दके अंगमें लगकर हमारे हृदयमें कामाग्निको प्रगट करता है ॥१९ ॥ हे मेघ ! हे श्रीमन् ! हम जानती हैं तू यादवोंके इन्द्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका प्यारा मित्र है, इसीलिये जो ताप दूर करनेको भगवान्में गुण है सो तुझमें भी है, सो हमारे समान भगवान्के प्रेममें बँधकर तूभी नारायणका चिंतवन करता है, क्योंकि तेरे हृदयमें जो अति

उत्कंठा है इससे भृगुलताके चिह्नवाले श्रीकृष्णका स्मरणकर हमारे समान अश्रुकी धारा बहाताहै, तेरा हृदय भी श्याम होरहाहै तैने उनके संग मित्रता क्यों करी ? उनका संग तो दुःखदायी ही है ॥ २० ॥ हे शोभायमान कंठवाले कोकिल ! मृतकको जिलानेवाली कोमल वाणीसे प्यारी बातें करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे वचन कहती हैं तेरा मैं क्या प्रिय करूं, सो मुझसे कह ॥२१॥ हे उदारबुद्धे ! हे पर्वत ! तू चलता और बोलताभी नहीं है, और बड़ी चिन्ता करता है, जैसे वसुदेवनंदनके चरण हम अपने हृदयमें धरनेकी चाहना करती हैं, उसी प्रकार तू भी अपने शिखरपर धरनेकी इच्छा करता है, यदि धरेगा तो हमारीसी दशा तेरी भी होगी ॥२२॥ हे समुद्रपत्नियो नदियो ! इस समय ग्रीष्मके आनेसे मेघद्वारा समुद्रका जल न पानेसे दुर्बल, सूखे ह्रद और कमलोंकी शोभासे हीन होगई हो, धारा वर्षाकर तुम्हें आनन्द नहीं देती, यह बडा कष्ट है, इसीसे

प्रियरावपदानि भाषसेऽमृतसंजीविकयाऽनया गिरा ॥ करवाणि किमद्य ते प्रियं वद मे वल्गितकंठ कोकिल ॥ २१ ॥ न चलसि न वदस्युदारबुद्धे क्षितिधर चिंतयसे महांतमर्थम् ॥ अपि बत वसुदेवनंदनांघ्रिं वयमिव कामयसे स्तनैर्विधर्तुम् ॥२२॥ शुष्यद्ध्रदाः कुशतरा बत सिंधुपत्न्यः संप्रत्यपास्तकमलश्रिय इष्टभर्तुः ॥ यद्वद्वयं यदुपतेः प्रणयावलोकमप्राप्य मुष्टहृदयाः पुरुकर्शिताः स्म ॥ २३ ॥ हंस स्वागतमास्यतां पिब पयो ब्रूह्यंग शौरेः कथां दूतं त्वां नु विदाम कच्चिदजितः स्वस्त्यास्त उक्तं पुरा ॥ किं वा नश्चलसौहृदः स्मरति तं कस्माद्भजामो वयं क्षौद्रालापय कामदं श्रियमृते सैवैकनिष्ठा स्त्रियाम् ॥ २४ ॥

तुम्हारे हृदय सूखकर लट गये हैं, जैसे वांछित पति यदुपति श्रीकृष्णचन्द्रकी स्नेहभरी चितवनके पडे विना हमारे हृदय चुरायेजानेसे हम दुर्बल होगई हैं ॥ २३ ॥ अकस्मात् आये हंसको दूत कल्पना करके कहती हैं कि, हे हंस ! आप अच्छे आये ! आओ विराजो, पयपान करो; श्रीकृष्णचन्द्रकी वार्ता कहो, आप दूतबनकर आयेहो सो हमको विदितहै, श्रीकृष्णचन्द्र भलीप्रकार तो हैं ? क्षणिकप्रीति रखनेवाले श्रीकृष्णचन्द्र आपही हमसे जो कुछ कहगये थे उसका किसी समय स्मरण करते हैं ? हे दूत ! हमारा भगवान् वासुदेवसे क्या अर्थ ? जो हमें कामके सुखके लिये बुलाते हों तो उन्हींको हमारे निकट बुलाकर लेआ, परन्तु यह बात है कि, लक्ष्मी हमसे छलकर श्रीकृष्णचन्द्रकी सेवा करती है, इसकारण लक्ष्मी

रहित श्रीकृष्णचन्द्रकोही बुलाकर ला, कमला एकनिष्ठावाली है, सो उसको किसप्रकार छोड़ा जाय, यदि तेरे मनमें यह बात हो तो क्या स्त्रियोंमें केवल लक्ष्मीही निष्ठावाली है, क्या हम वैसी नहीं ? ॥ २४ ॥ योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें इसप्रकार भावकर श्रीकृष्णचन्द्रकी स्त्रियें वैष्णवगतिको प्राप्त हुईं ॥ २५ ॥ जो श्रीकृष्णचन्द्रका कीर्त्तन करने और श्रवण करनेसेही स्त्रियोंके मनको हर लेते हैं और जो दर्शन करने वालि योंके मनको हर लें तो क्या आश्चर्य है ? ॥ २६ ॥ हे राजन् ! जो स्त्री जगत्के गुरु श्रीकृष्णचन्द्रको अपना पति मान प्रेमपूर्वक उनकी चरण आदि सेवा करती थीं, उनका तप और भाग्य कहाँतक वर्णन करें ? ॥ २७ ॥ इसप्रकार साधुओंकी गति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, वेदविहित धर्मका

इतीदृशेन भावेन कृष्णे योगेश्वरेश्वरे ॥ क्रियमाणेन माधव्यो लेभिरे परमां गतिम् ॥ २५॥ श्रुतमात्रोऽपि यः स्त्रीणां प्रसह्याकर्षते मनः ॥ उरुगायोरुगीतो वा पश्यंतीनां कुतः पुनः ॥ २६ ॥ याः संपर्यचरन्प्रेम्णा पादसंवाहनादिभिः ॥ जगद्गुरुं भर्तृबुद्धया तासां किं वर्ण्यते तपः ॥ २७ ॥ एवं वेदोदितं धर्ममनुतिष्ठन्सतां गतिः ॥ गृहं धर्मार्थकामानां मुहुश्चादर्शयत्पदम् ॥ २८ ॥ आस्थितस्य परं धर्मं कृष्णस्य गृहमेधिनाम् ॥ आसन्षोडशसाहस्रं महिष्योष्टशताधिकम् ॥ २९ ॥ तासां स्त्रीरत्नभूतानामष्टौ याः प्रागुदाहृताः ॥ रुक्मिणीप्रमुखा राजंस्तत्पुत्राश्चानुपूर्वशः ॥ ३० ॥ एकैकस्यां दशदश कृष्णोऽजीजनदात्मजान् ॥ यावत्य आत्मनो भार्या अमोघगतिरीश्वरः ॥ ३१ ॥ तेषामुद्दामवीर्याणामष्टादश महारथाः ॥ आसन्नुदारयशसस्तेषां नामानि मे शृणु ॥ ३२ ॥

अनुष्ठानकर घरमें रह धर्म, अर्थ, विषय सेवन करनेवाले संसारी पुरुषोंको बारम्बार दिखाया ॥ २८ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गृहस्थियोंके उत्तम धर्मका पालन करते थे, उस समय भगवान्के सोलह सहस्र एकसौ आठ (१६१०८) रानियें थीं ॥ २९ ॥ हे राजन् ! स्त्रियोंमें रत्नके समान सोलह हजार एकसौ आठ रानियोंमें रुक्मिणीसे आदिले आठ पटरानी थीं, जिनके पुत्रोंके नाम भी पहले वर्णन कर चुके हैं ॥ ३० ॥ अप्रमेयगति भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके जितनी भार्या थीं, सो एक एक भार्यामें दश दश पुत्रोंको उत्पन्न किया, वे सब मिलकर एक लाख इकसठ हजार और अस्सी १६१०८० हुये ॥ ३१ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! उनमें बड़े पराक्रमी उदार और यशस्वी अठारह १८ महारथी हुये, उनके नाम सुनो ॥ ३२ ॥

यथा प्रद्युम्न अनिरुद्ध, दीप्तिमान, भानु, सांब, मधु, बृहद्भानु, चित्रभानु, वृक, अरुण ॥३३॥ पुष्कर, वेवाहु, श्रुतदेव, सुनंदन, चित्रबाहु, विरूप, कवि और न्यग्रोध॥३४॥हे राजन्!मधुदैत्यके मारनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके सब पुत्रोंमें रुक्मिणीके पुत्र प्रद्युम्नजी श्रीकृष्णचन्द्रके समान गुणी हुये॥३५॥महारथी प्रद्युम्नजीने रुक्मीकी पुत्रीसे विवाह किया, उन प्रद्युम्नजीसे रुक्मीकी पुत्रीमें दशहजार हाथियोंके बलवाले अनिरुद्ध पुत्र हुये॥३६॥ अनिरुद्धने रुक्मीकी पोती रोचनाको व्याहा उस रोचनामें अनिरुद्धके वज्रनाभ पुत्र हुआ, जो वज्रनाभ प्रभासक्षेत्रकी मुशललीलामें शेष रहा॥३७॥ उस वज्रनाभके प्रतिबाहु पुत्र हुआ, प्रतिबाहुके सुबाहु हुआ, सुबाहुके शांतसेन हुआ और शांतसेनके शतसेन हुआ ॥ ३८ ॥ इस यदुकुलमें धनहीन

प्रद्युम्नश्चानिरुद्धश्च दीप्तिमान्भानुरेव च ॥ सांबो मधुर्बृहद्भानुश्चित्रभानुर्वृकोऽरुणः ॥ ३३ ॥ पुष्करो देववाहुश्च श्रुतदेवः सुनंदनः ॥ चित्रबाहुर्विरूपश्च कविर्न्यग्रोध एव च ॥३४॥ एतेषामपि राजेंद्र तनुजानां मधुद्विषः ॥ प्रद्युम्न आसीत्प्रथमः पितृवद्रुक्मिणीसुतः ॥ ३५ ॥ स रुक्मिणो दुहितरमुपयेमे महारथः ॥ तस्मात्सुतोऽनिरुद्धोऽभून्नागायुतबलान्वितः ॥३६॥ स चापि रुक्मिणः पौत्रीं दौहित्रो जगृहे ततः ॥ वज्रस्तस्याभवद्यस्तु मौसलादवशेषितः ॥३७॥ प्रतिबाहुरभूत्तस्मात्सुबाहुस्तस्य चात्मजः ॥ सुबाहोः शांतसेनोऽभूच्छतसेनस्तु तत्सुतः ॥ ३८ ॥ न ह्येतस्मिन्कुले जाता अधना अबहुप्रजाः ॥ अल्पायुषोऽल्पवीर्याश्च अब्रह्मण्याश्च जज्ञिरे ॥ ३९ ॥ यदुवंशप्रसूतानां पुंसां विख्यातकर्मणाम् ॥ संख्या न शक्यते कर्तुमपि वर्षायुतैर्नृप ॥४०॥ तिस्रः कोट्यः सहस्राणामष्टाशीतिशतानि च ॥ आसन्यदुकुलाचार्याः कुमाराणामिति श्रुतम् ॥ ४१ ॥संख्यानं यादवानां कः करिष्यति महात्मनाम् ॥ यत्रायुतानामयुतलक्षेणास्ते स आहुकः ॥ ४२ ॥

प्रजाहीन किसीने जन्म नहीं लिया और थोड़ी आयु पराक्रम रहित ब्राह्मणोंका भक्तिहीन ऐसा कोई उत्पन्न नहीं हुआ ॥ ३९ ॥ हे राजा परीक्षित्! यदुवंशमें उत्पन्नहुये विख्यातकर्मा पुरुषोंकी संख्या दशहजार वर्षोंमें भी कहनेको समर्थ नहीं होसक्ते ॥ ४० ॥ क्योंकि तीन करोड आठ सहस्र आठसौ ३०००८८०० यदुकुलके बालकोंको पढ़ानेवाले आचार्य नियत थे, यह मैंने सुनाहै ॥४१॥ महात्मा यादवोंकी संख्या कौन कर सकता है ? क्योंकि जिस कुलमें हजारोंके दशहजार उनके लाख इतने यादवोंको लेकर द्वारकापुरीमें उग्रसेनने वास किया ॥ ४२ ॥

देवता और असुरोंके युद्धमें मरे दारुण दैत्यही मनुष्योंमें उत्पन्न होकर गर्ववंत होकर प्रजाको बाधा देनेलगे थे ॥ ४३ ॥ हे महाभागवत परीक्षित् ! उन असुरोंको दंड देनेके लिये हरि भगवान्‌की आज्ञा पाय देवताओंने यदुकुलमें अवतार लियाथा ॥ ४४ ॥ उन यादवोंकी प्रभुतामें भगवान्‌ही प्रमाण हुए, उन श्रीकृष्णचन्द्रके आज्ञानुवर्ती सब यादव हो वृद्धिको प्राप्तहुए ॥ ४५ ॥ सोते, बैठते, बोलते, क्रीडा, स्नान, भोजनादि कर्म करते श्रीकृष्णचन्द्रमें चित्त लगाये यादवोंने अपने आत्माको नहीं जाना॥४६॥उससे प्रथम श्रीगंगाजीही अधिक तीर्थ रही, जब यादवोंमें श्रीकृष्णचन्द्रका यशरूपी तीर्थ प्रगट हुआ तबसे अपने चरणोदकरूप गंगातीर्थको भी न्यून करने लगे और आपही संपूर्ण तीर्थोंके ऊपर विराजनेवाले भगवान्

देवासुराहवहता दैतेया ये सुदारुणाः ॥ ते चोत्पन्ना मनुष्येषु प्रजा दृप्ता बबाधिरे ॥ ४३ ॥ तन्निग्रहाय हरिणा प्रोक्ता देवा यदोः कुले ॥ अवतीर्णाः कुलशतं तेषामेकाधिकं नृप ॥ ४४ ॥ तेषां प्रमाणं भगवान्प्रभुत्वेनाभवद्धरिः ॥ ये चानुवर्तिनस्तस्य ववृधुः सर्वयादवाः ॥ ४५ ॥ शय्यासनाटनालापक्रीडास्नानादिकर्मसु ॥ न विदुः सन्तमात्मानं वृष्णयः कृष्णचेतसः ॥ ४६ ॥तीर्थं चक्रे नृपोनं यदजनि यदुषु स्वःसरित्पादशौचं विद्विट्स्निग्धाः स्वरूपं ययुरजित परा श्रीर्यदर्थेऽन्ययत्नः ॥ यन्नामाऽमंगलघ्नं श्रुतमथ गदितं यत्कृतो गोत्रधर्मः कृष्णस्यैतन्न चित्रं क्षितिभरहरणं कालचक्रायुधस्य ॥ ४७ ॥ जयति जननिवासो देवकीजन्मवादो यदुवरपरिषत्स्वैर्दोर्भिरस्यन्नधर्मम् ॥ स्थिरचरवृजिनघ्नः सुस्मितः श्रीमुखेन व्रजपुरवनितानां वर्धयन्कामदेवम् ॥ ४८ ॥

श्रीकृष्णचन्द्रने जिन पुरुषोंसे वैर किया और जिसने स्नेह किया वह भी तद्रूपको प्राप्त हुए. देखो ! जिस लक्ष्मीके लिये ब्रह्मादिक उपाय करते हैं, सो किसीको प्राप्त नहीं हुई, वह लक्ष्मी भी श्रीकृष्णचन्द्रको त्यागकर कहीं नहीं जाती, जिन श्रीकृष्णचन्द्रका नाम श्रवण करनेसे अथवा कथन करनेसे सब पापोंका नाश कर देताहै, फिर उनके स्वरूपका तो कहनाही क्या है ! और ऋषियोंके वंशमें धर्म चलाया काल चक्र आयुधधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको दुष्टोंका मारना और पृथ्वीका बोझ उतारना, यह कुछ आश्चर्य नहीं है ॥ ४७ ॥ सब जीवोंमें अंतर्यामीरूप होकर वास करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सर्वदा उत्कर्षतापूर्वक विराजमान हैं, देवकीमें जन्म हुआ, यह तो कथनही मात्र है, श्रेष्ठ यदुवंशियोंसे सेवित इच्छामात्रसे अध

र्मके नाश करनेमें समर्थ है परन्तु तोभी क्रीडाके लिये अपनी भुजाओंसे अधर्मको दूरकर स्थावर, जंगम सब जीवोंका दुःख दूरकर सुन्दर मुसकान युक्त अपने श्रीमुखसे व्रजकी स्त्री गोपिका और पुरी मथुरा द्वारका की स्त्रियोंको कामदेव बढ़ानेवाले सर्वदा विराजमान रहते हैं, ऐसे सर्वोत्तम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी जय हो ॥ ४८ ॥ अपने धर्मकी रक्षा करनेके लिये मत्स्य कूर्मादिक अवतार धारण करनेवाले, यादवोंमें उत्तम भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने जो जो रूप धरकर योग्य कर्म कियेथे, उनको सुनकर पुरुष पाप कर्मसे छूट जाता है ॥ ४९ ॥ तीनों कालमें बड़ी मुक्तिके देनेवाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी शोभायमान कथाका श्रवण कीर्त्तन और विचार करके पुरुष कालकी गतिरहित भगवान्के धामको प्राप्त होता है, यह श्रवण करके चक्रवर्त्ती राजा भी राज्य त्याग श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्तिके लिये ग्रामके बाहर वनको चलेगये ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे अष्टादश

इत्थं परस्य निजवर्त्मरिरक्षयाऽऽत्तलीलातनोस्तदनुरूपविडंबनानि ॥ कर्माणि कर्मकषणानि यदूत्तमस्य श्रयादमुष्य पदयोरनुवृत्तिमिच्छन् ॥ ४९ ॥ मर्त्यस्तयानुसवमेधितया मुकुंदश्रीमत्कथाश्रवणकीर्तनचिंतयैति ॥ तद्धाम दुस्तरकृतांतजवापवर्गं ग्रामाद्वनं क्षितिभुजोऽपि ययुर्यदर्थाः ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भा० महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां दशमस्कंधोत्तरार्द्धे कृष्णचरितानुवर्णनं नाम नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥ ॥ दशमस्कन्धः समाप्तः ॥

साहस्र्यां संहितायां दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे भाषाटीकायां श्रीकृष्णचन्द्रानन्दकन्दचरित्रवर्णनं नाम नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥ इति भाषाटीकासमेत दशमस्कन्ध समाप्त ॥ १० ॥ दोहा–श्रीकृष्णदासात्मज, खेमराज गुणग्राम । विद्वत्तम उपकारचित, सकल सुलक्षणधाम ॥ १ ॥ कहाँ होतहैं जगतमें, ऐसे पुरुष उदार । देशदेशमें छै रह्यो, जिनको सुयश प्रचार ॥ २ ॥ कुटुँब सहित रक्षा करें, जिनकी श्रीजगदीश । बार बार यह देत हैं, शालिग्राम अशीश ॥ ३ ॥ भई दशमस्कन्धकी, भाषा पूरण आज । विरची शालिग्राम कवि, सुमिरि श्रीव्रजराज ॥ ४ ॥



इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजेन क्षेमराजेन स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणयन्त्रालयेऽङ्कयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते दशमस्कन्धोत्तरार्धं समाप्तम् ॥

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते एकादशस्कंधप्रारम्भः ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ दोहा–जय गणेश वारणवदन, विघ्नहरण सुखमूल । अनुपम भाल विशाल मुख, सोहत हाथ त्रिशूल ॥ १ ॥ जय जगजननी शारदा,सुखदानी गुणखान ॥ शीघ्र पूर्ण हो भागवत,दीजै यह वरदान ॥२॥ जय शिवकाशीनाथ पद, करन अनाथ सनाथ ॥ बारबार वर माँगिहौं, तिन पर धरकर माथ ॥३॥ सो०–जय हरि कृपानिधान, अधम उधारन सुखसदन । भाषत वेद पुरान, अस दयालु नहिं दूसरो ॥ १ ॥ प्रभुपद पोतहिं पाय, अगम अथाह भवाम्बुनिधि । मोसम पतित निकाय, तरन चहत गोपद सरिस ॥ २ ॥ दोहा–गुरुपद रज शिरधर कहौं, एकादशस्कन्ध ॥ हरि उद्धव सम्वाद वर, ज्ञान विराग प्रबन्ध ॥ ३ ॥ कहों प्रथम अध्यायमें, बहु अद्भुत इतिहास ॥ जैसे ऋषिके शापसे, यदुकुल भयो विनाश ॥ ४ ॥ पहले दशमस्कन्धमें भक्तोंका उद्धार और भूमिका भार उतारनेको भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रगट हुए, उनकी लीला कही । अब एकादशस्कन्धमें भक्तोंको आत्मतत्त्वका उपदेश, और पूजामार्ग, भक्तिमार्ग, इनके फल निर्णय करके कहेंगे और सब भक्त पुरुषोंको अपने स्थानपर प्राप्त करेंगे. इसप्रकार इस एकादशस्कन्धमें मुक्तिलीला कहते हैं, तहाँ प्रथम कुरुक्षेत्रमें जैसे वसुदेवजीने नारदजीसे कर्मयोग पूँछा, तब नारदजीने कर्मयोग सब कहा

श्रीबादरायणिरुवाच ॥ कृत्वा दैत्यवधं कृष्णः सरामो यदुभिर्वृतः ॥ भुवोऽवतारयद्भारं जविष्ठं जनयन्कलिम् ॥ १ ॥

उससे जब चित्त शुद्ध हुआ तब वसुदेवजीको ज्ञान उत्पन्न हुआ, अर्थात् राम, कृष्ण, यह दोनों साक्षात् ईश्वर हैं और जब यह ज्ञान नहीं रहेगा तो फिर ब्रह्मज्ञान नारदजीसे पूछेंगे, तब नारदजी पॉच अध्यायोमें वर्णन करेंगे सो पहले अध्यायमें वैराग्य उत्पन्न करानेके लिये यदुकुलको ब्रह्मशापके बहानेसे विषयसुखको अनित्य कहते हैं, इसके उपरान्त चार अध्यायोंमें राजा जनक और नवयोगीश्वरोंका संवाद कहेंगे, उसमें परमतत्त्व निरूपण करेंगे, फिर छठे अध्यायमें श्रीकृष्ण और उद्धवका संगम कहेंगे, इसके पीछे तेईस अध्यायमें उद्धवको श्रीकृष्ण परमतत्त्व निरूपण करेंगे फिर दो अध्यायोंमें यादवोंका संहार कहेंगे, इसीप्रकार इकतीस अध्यायोंमें “एकादशस्कन्ध” वर्णन करेंगे इसलिये पहले पूर्वस्कन्धकी कथा स्मरण करके श्रीशुकदेवजी प्रारंभ करते हैं ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! जिसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने और बलदेवजीने मिलकर यादवो सहित शीघ्र कलह उत्पन्न कर संपूर्ण पृथ्वीका भार उतारा, सो हम तुम्हारे आगे वर्णन करते हैं * ॥ १ ॥

* शंका–श्रीकृष्णचन्द्रने त्रिलोकीके स्वामी होकर अनेकप्रकारके पुत्र, पौत्र, परपौत्र उत्पन्न करके फिर उनका विनाश क्यों किया ? जो कोई कहै कि, कृष्णचन्द्रने विचार किया कि, इन यदुवंशियोंको छोडकर परमधामको जायँगे तो यह सब पृथ्वीके मनुष्योंको दु ख देंगे, जो ऐसा कहैं, वे सम्पूर्ण मूर्ख हैं, क्योंकि श्रीकृष्णचन्द्र महाराज तो घट घटकी जाननेवाले थे कुछ मनुष्य नहीं थे, जानते थे कि, हम वैकुण्ठधामको

कि, जो पाण्डुके पुत्र शत्रुओंसे बहुत कोपित कियेगये, जुआँ खेलनेसे जिनका राज्य जाता रहा, अवज्ञासे द्रौपदीके केश खैंचेगये, लाक्षाभवनमें पाण्डवोंको बन्द करके आग लगादी गई, जहाँतक होसका वहाँतक कष्टपर कष्ट दिये उन्हींके लिये दोनों पक्षोंमें मिले राजाओंको मार पृथ्वीका भार उतारा, परन्तु तोभी विचारनेलगे ॥ २ ॥ कि, यद्यपि पृथ्वीका भाररूप जो राजाओंकी सेना थी सो अपनी भुजाओंसे पालित यादवोंसे नाश भी

ये कोपिताः सुबहु पांडसुताः सपत्नैर्दुर्द्यूतहेलनकचग्रहणादिभिस्तान् ॥ कृत्वा निमित्तमितरेतरतः समेतान्हत्वा नृपान्निरहरत्क्षितिभारमीशः ॥ २ ॥ भूभारराजपृतना यदुभिर्निरस्य गुप्तैः स्वबाहुभिरचिंतयदप्रमेयः ॥ मन्येऽवनेर्ननु गतोऽप्यगतं हि भारं यद्यादवं कुलमहो ह्यविषह्यमास्ते ॥ ३ ॥ नैवान्यतः परिभवोऽस्य भवेत्कथंचिन्मत्संश्रयस्य विभवोन्नहनस्य नित्यम् ॥ अंतः कलिं यदुकुलस्य विधाय वेणुस्तंबस्य वह्निमिव शांतिमुपैमि धाम ॥ ४ ॥

करवाई, परन्तु तोभी भार न गया, क्योंकि यदुकुल अभी अनन्त शेष है जिसका कि, पृथ्वीपर बडा भारी भार है ॥ ३ ॥ जिसके मैं आश्रय हूँ उसका पराजय तो और किसी दूसरेसे हो नहीं सक्ता, और यह संपूर्ण यादव वैभवसे उद्धत होगये हैं और विना इनका संहार किये किसी प्रकार पृथ्वीका

जायँगे, सर्वान्तर्यामी ईश्वरथे, विचारा कि, यह हमारे अंशसे जो जन्मे यादव हैं सो पृथ्वीको अत्यन्त दु:ख देवेंगे, ऐसा जानते थे तो उन सबको उत्पन्न क्यों किया ? क्योंकि आपही उत्पन्न करके आपही नाश करना यह बडा अयोग्य कर्म है क्योंकि शास्त्रमें ऐसा लिखा है कि, विषके खायेसे प्राणी मरजाते हैं, विष ऐसी बुरी वस्तु है, परन्तु जो अपने हाथसे विषका वृक्ष भी लगाते हैं, अपने हाथसे वह लोग उसको भी नहीं काटते और चेतनस्वरूपको उत्पन्न करके आपसे आपही उसको विनाश करना यह बडा खोटा कर्ममें है, फिर श्रीकृष्णने ऐसा खोटा कर्म क्यों किया ?

उत्तर–श्रीकृष्णने ऐसा विचार किया कि, जिस दिन हम इस लोकसे परलोकको जायँगे उसीदिन कलियुग महाघोर इस मर्त्यलोकका राजा होगा और यह सब यादव हमारे अंशसे जो उत्पन्न हुएहैं और गर्मे जो यह सब एसेही रहैंगे तो अनेक दु:ख पावेंगे, इसलिये इन सबका प्रबन्ध ऐसा कर कि, प्रथमही अपने लोकमें भेजकर पीछे हम जायँगे क्योंकि यादवोंके नाश होनेसे दु:ख तो होहीगा परन्तु होगा, कैसा ? कि जैसे कोई औषधि खानेके समय कडुवा मुख हो जाता है, परन्तु पीछेसे सुख होता है, फोडेको चीरनेके समय जीव दु:ख मानता है, परन्तु पीछे सुख पाता है, इस बातको पृथ्वीके भारके कारणसे अपने अंश करके जो यादव उत्पन्न किये उन सबको नाश करके अपने अंशको संग लेकर चलेगये, कुछ निर्दयपनसे यादवोंका विनाश नहीं किया ॥

भार उतर नहा सक्ता इसलिये इनमे परस्पर कलह उत्पन्न करा, जैसे बांसोंमें अग्नि उत्पन्न होती है उसी प्रकार सुलगाय शान्तिको प्राप्त हो पीछे अपने परमधामको जाऊँगा ॥ ४ ॥ हे राजन् ! इसप्रकार बुद्धिसे निश्चयकर सत्यसंकल्प भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने ब्रह्मशापके मिससे अपने कुलका संहार किया ॥ ५ ॥ जिनके समान लोकमे कहीं लावण्यता नहीं और जिनके संबंधसेही लोकोको शोभा मिलती है, इसप्रकार अपनी देहसे पुरुषोंके चित्त हरकर जिमसे चित्त आपको स्मरण न करे और जो चरणारविन्द देखते हैं; उनकी योग और क्रिया चरणोंके देखनेसे हरली, फिर भक्तोकी सब इन्द्रियें वृत्तिमें और अपने संसारी जीवोंका अज्ञानरूपी अँधेरा दूरकर, उनके लिये पृथ्वीमें अतिविमल कीर्त्ति विस्तारकर श्रीकृष्णचन्द्र व

एवं व्यवसितो राजन्सत्य संकल्प ईश्वरः ॥ शापव्याजेन विप्राणां संजह्रे स्वकुलं विभुः ॥ ५ ॥ स्वमूर्त्या लोकलावण्य निर्मुक्त्या लोचनं नृणाम् ॥ गीर्भिस्ताः स्मरतां चित्तं पदैस्तानीक्षतां क्रियाः ॥ ६ ॥ आच्छिद्य कीर्तिं सुश्लोकां वितत्य ह्यंजसा नु कौ ॥ तमोऽनया तरिष्यंतीत्यगात्स्वं पदमीश्वरः ॥ ७ ॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मण्यानां वदान्यानां नित्यं वृद्धोपसेविनाम् ॥ विप्रशापः कथमभूद्वृष्णीनां कृष्णचेतसाम् ॥ ८ ॥ यन्निमित्तः स वै शापो यादृशो द्विजसत्तम ॥ कथमेकात्मनां भेद एतत्सर्वं वदस्व मे ॥ ९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ बिभ्रद्वपुः सकलसुंदरसन्निवेशं कर्माऽऽचरन्भुवि सुमंगलमाप्तकामः ॥ आस्थाय धाम रममाण उदारकीर्तिः संहर्तुमैच्छत कुलं स्थितकृत्यशेषः ॥ १० ॥

बलरामजी अपने धामको चलेगये ॥ ६ ॥ ७ ॥ राजा परीक्षित् पूँछने लगे कि, हे ब्रह्मन् ! यादव तो ब्राह्मणोंके भक्त, अतिदानी और नित्य प्रति वृद्धोंकी सेवा करते थे, इतनेपर भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें जिनके मन लगरहे थे उन्हें किसलिये ब्राह्मणलोगोंने शाप दिया ?॥ ८ ॥ हे भगवन् ! इस शापका क्या कारण है ? क्यों हुआ ? और यह सब लोग एक चित्त थे; उनमें भेद क्यों उत्पन्न हुआ ? हे ब्राह्मणश्रेष्ठ ! यह सब मुझसे कहो॥९॥ तब श्रीशुकदेवजी कि, हे नृपश्रेष्ठ परीक्षित् ! प्रथम भक्तोंको सुख देनेके लिये संपूर्ण शोभायमान स्वरूप धारणकर भूमिपर अत्यंत मंगल कर्म किये और यद्यपि आप पूर्णकाम हैं, परन्तु तो भी फिर द्वारकापुरीमें घर बनाय अनेक क्रीड़ाकर सब भक्तोंको सुख दिया, इसका तात्पर्य

दोहा–दुसरेमें वसुदेव अरु, नारद प्रश्न सुस्वाद । योगेश्वर अरु जनक सों, भयो धर्म सम्वाद ॥ १ ॥ दूसरे अध्यायमें भक्तिसे पूँछे वसुदेवजीको नारद जनक और नव योगियोंके संवादसे शुद्ध धर्म कहेंगे श्रीशुकदेवजी बोले कि,हे राजन्! गोविन्दकी भुजासे पालित द्वारकापुरीमें श्रीकृष्णचन्द्रकी उपासनामें प्रेम करनेवाले नारदजी निरंतर वास करते थे ॥ १ ॥ क्योंकि ऐसा कहा भी है, जिन श्रीकृष्णचन्द्रकी उपासनामें मुक्त पुरुषोंको भी उत्कंठा होती है, उनको कौन नहीं भजता, सर्वत्र मृत्युसे त्रासित कौन इन्द्रियवन्त भगवान्‌के चरणारविन्दका भजन नहीं करता, जिन चरण कमलोंकी देवताओंमें श्रेष्ठ ब्रह्मादिक सेवा करते हैं ॥ २ ॥ एक दिन देवर्षि नारदजी वसुदेवजीके घर आये, तब वसुदेवजीने अत्यन्त भक्तिपूर्वक उत्तम आसनपर बैठाल पूजा और नमस्कार करके पूछा ॥ ३ ॥ कि, हे भगवन् ! जैसे हरिकी प्राप्तिका मार्गरूप महत् पुरुष है, उनका आगमन

**श्रीशुक उवाच ॥ गोविंदभुजगुप्तायां द्वारवत्यां कुरूद्वह ॥ अवात्सीन्नारदोऽभीक्ष्णं कृष्णोपासनलालसः ॥ १ ॥ को नु राजन्निंद्रियवान्मुकुंदचरणांबुजम् ॥ न भजेत्सर्वतो मृत्युरुपास्यममरोत्तमैः ॥ २ ॥ तमेकदा तु देवर्षिं वसुदेवो गृहागतम् ॥ अर्चितं सुखमासीनमभिवाद्येदमब्रवीत् ॥ ३ ॥ वसुदेव उवाच ॥ भगवन्भवतो यात्रा स्वस्तये सर्वदेहिनाम् ॥ कृपणानां यथा पित्रोरुत्तमश्लोकवर्त्मनाम् ॥ ४ ॥ भूतानां देवचरितं दुःखाय च सुखाय च ॥ सुखायैव हि साधूनां त्वादृशामच्युतात्मनाम् ॥ ५ ॥ भजंति ये यथा देवान्देवा अपि तथैव तान् ॥ छायेव कर्मसचिवाः साधवो दीनवत्सलाः ॥६॥**

दीनोंका कल्याण करनेके लिये है और जैसे पिताका आना पुत्रादिकोंके सुखके लिये है उसी प्रकार तुम्हारा अगमन सब देहधारियोंके कल्याणार्थ है ॥ ४ ॥ महात्मा लोगोंको देवताओंकी उपमा भी अनुचित है, क्योंकि देवताओंका चरित्र बहुत वृष्टि आदिसे दुःख और सुख दोनों करता है, परन्तु साधुओंका चरित्र तो सदा सुखही करता है, इसकारण तुम सरीखे अच्युत रूप पुरुषोका आगमन सुखहीके लिये है ॥ ५ ॥ यद्यपि देवतालोग सुख देते हैं, परन्तु तो भी जिसने जितना भजन किया हो उसे उस भजनके अनुसारही सुख देते हैं, क्योंकि जैसे मनुष्य जितना कार्य करे, उतनाही उसकी परछाहीं कार्य करे, ऐसेही मनुष्य जैसा और जितना काम करै, उसे देवतालोग कर्मानुसारही फल देते हैं [illegible] सरीखे साधु पुरुष तो दीनोंके देखतेही [illegible]

हे नारद ! यद्यपि हम तुम्हारे आनेसेही कृतार्थ होगये, परन्तु तो भी आपसे जिन धर्मोंसे भगवान् प्रसन्न हों, सो वैष्णवधर्म पूछते हैं, जिस धर्मको श्रद्धासहित श्रवण करनेसे मनुष्य संसारसे छूट जाता है ॥ ७ ॥ यदि तुम कहो कि, भगवान्‌की प्रसन्नताके पात्र तुम्हारे अतिरिक्त और कोई नहीं सो इसका उत्तर यह है कि, मुक्तिदाता अनंतभगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको प्रथम मैंने पुत्रकामनासे आराधन कियाथा, देवमायासे मोहित हो मोक्षप्राप्तिके लिये आराधन नहीं किया, यह बात सूतिकागृह ( सरोवर ) में ही श्रीकृष्णचन्द्रने मुझसे कही थी सो मुझे याद है ॥ ८ ॥ हे नारद ! इसलिये अनेक दुःखसंयुक्त सब ओरसे भयदेनेवाले संसारसे जिसमें हम विनाही श्रमके छूट जायँ, वैसाही तुम शिक्षा दो ॥ ९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् !

ब्रह्मंस्तथापि पृच्छामो धर्मान्भागवतांस्तव ॥ याञ्छ्रुत्वा श्रद्धया मर्त्यो मुच्यते विश्वतो भयात् ॥ ७ ॥ अहं किल पुराऽनंतं प्रजाऽर्थो भुवि मुक्तिदम् ॥ अपूजयं न मोक्षाय मोहितो देवमायया ॥ ८ ॥ यथा विचित्रव्यसनाद्भवद्भिर्विश्वतो भयात् ॥ मुच्येम ह्यंजसैवाद्धा तथा नः शाधि सुव्रत ॥ ९ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ राजन्नेवं कृतप्रश्नो वसुदेवेन धीमता ॥ प्रीतस्तमाह देवर्षिर्हरेः संस्मारितो गुणैः ॥ १० ॥ नारद उवाच ॥ सम्यगेतद्व्यवसितं भवता सात्त्वतर्षभ ॥ यत्पृच्छसे भागवतान्धर्मांस्त्वं विश्वभावनान् ॥ ११ ॥ श्रुतो नु पठितो ध्यात आदृतो वाऽनुमोदितः ॥ सद्यः पुनाति सद्धर्मो देवविश्वद्रुहोऽपि हि ॥ १२ ॥ त्वया परमकल्याणः पुण्यश्रवणकीर्तनः ॥ स्मारितो भगवानद्य देवो नारायणो मम ॥ १३ ॥

इसप्रकार जब अत्यन्त बुद्धिमान् वसुदेवजीने पूछा, तब भगवान्‌के गुणोंको स्मरण करानेसे प्रसन्न हो, देवर्षि नारदजी वसुदेवजीसे कहनेलगे ॥ १० ॥ कि, हे यादवोंमें श्रेष्ठ वसुदेवजी तुमने यह भला निश्चय उत्तम प्रश्न किया, क्योंकि, तुमने सबके चित्तको शुद्ध करनेवाला वैष्णवधर्म पूछा ॥ ११ ॥ यह धर्म सुननेसे, स्मरण करनेसे, श्रद्धापूर्वक आदरसे ध्यान करनेसे, सम्मति देनेसे समस्त विश्वके पातकी जनोंको शीघ्र पवित्र करदेताहै, क्योंकि यह भगवत् सम्बन्धी धर्म है ❀ ॥ १२ ॥ हे वसुदेव ! तुमने परमकल्याणरूप जिनके श्रवण और कीर्त्तन अत्यन्त पावन पवित्र

* शंका–ऐसा उत्तम कौनसा धर्म है, जो शीघ्रही दुष्टोंको पवित्र करता है ? कैसे दुष्टोंको ? जो दुष्ट तीन लोककी और देवताओंकी बुराई करते हैं, उनको पवित्र करना महाकठिन है, क्योंकि शास्त्रोंमें ऐसा लिखा है कि, जो प्राणी किसी दूसरे प्राणीकी एक भी बुराई करेगा तो वह बुराई करनेवाला पुरुष कभी पवित्र नहीं होगा वह तो चण्डालके सदृश बना रहेगा और जो तीनलोककी तथा तीनलोकके देवताओंकी निन्दा करेगा वह कैसे पवित्र हो सक्ताहै ?

हैं ऐसे भगवान् नारायणको मुझे स्मरण कराकर मेरा आपने बड़ाही उपकार किया ॥ १३ ॥ अब मैं यहाँ तुमसे एक प्राचीन कथा कहताहूं, जिसमें उदारचित्त राजा जनक और ऋषभदेवके पुत्र नव योगीश्वरोंका संवाद है ॥ १४ ॥ स्वायंभुवमनुका प्रियव्रतनाम एक पुत्र हुआ उसके अग्नीध्र इनके नाभि और नाभिके ऋषभदेवजी हुए ॥ १५ ॥ यह वासुदेवके अंशरूप ऋषभदेवजी मोक्षसंबंधी धर्म कहनेकी कामनासे प्रगट हुएथे, इनके सौ १०० पुत्र हुए सो सब, वेदके जाननेवालेथे ॥ १६ ॥ इनमें नारायण और भरतजी अत्यन्त श्रेष्ठ हुए अधिक

**अत्राप्युदाहरंतीममितिहासं पुरातनम् ॥ आर्षभाणां च संवादं विदेहस्य महात्मनः ॥ १४ ॥ प्रियव्रतो नाम सुतो मनोः स्वायंभुवस्य यः ॥ तस्याग्नीध्रस्ततो नाभिर्ऋषभस्तत्सुतः स्मृतः ॥१५॥ तमाहुर्वासुदेवांशं मोक्षधर्मविवक्षया ॥ अवतीर्णं सुतशतं तस्यासीद्वेदपारगम् ॥ १६ ॥ तेषां वै भरतो ज्येष्ठो नारायणपरायणः ॥ विख्यातं वर्षमेतद्यन्नाम्ना भारतमद्भुतम् ॥ १७ ॥ स भुक्तभोगां त्यक्त्वेमां निर्गतस्तपसा हरिम् ॥ उपासीनस्तत्पदवीं लेभे वै जन्मभिस्त्रिभिः ॥ १८ ॥ तेषां नव नवद्वीपपतयोऽस्य समंततः ॥ कर्मतंत्रप्रणेतार एकाशीतिर्द्विजातयः ॥ १९ ॥ नवाभवन्महाभागा मुनयो ह्यर्थशंसिनः ॥ श्रमणा वातरशना आत्मविद्याविशारदाः ॥ २० ॥**

कहनेकी अवश्यकता नहीं यह अजनाभखंडही जिनके नामसे भरतखण्ड प्रसिद्ध होगया ॥ १७ ॥ सो राजा भरत पृथ्वीको भली प्रकार भोगकर, अन्तमें पृथ्वीको छोड, तपस्या करनेको चलेगये और भगवान् हरिकी उपासना करते करते तीन जन्ममें हरिकी पदवीको प्राप्त हुए ॥ १८ ॥ शेष निन्नानवे पुत्रोंमें नौ पुत्र इस भरतखण्डके मध्य नवों द्वीपोंके पति हुए और इक्यासी पुत्र कर्ममार्गके प्रवर्त्तक ब्राह्मण हुए ॥ १९ ॥ और जो नौ पुत्र यहाँ भागवतमुनि थे, वह परमार्थके उपदेश करनेवाले आत्मज्ञानके अभ्यासमें तत्पर दिगंबर

उत्तर–जो धर्म तीनलोक अथवा सब देवताओंकी निन्दा करनेवाले प्राणीको पवित्र करता है, वह धर्म यह है कि, मनमें दया करके भगवान्का भजन करना, यह ऐसा सुन्दर धर्म है कि, सब पापोंका नाश करता है, जैसे रूईके ढेरको एक सरसों प्रमाण अग्नि भस्म कर देती है, ऐसाही भगवान्के नामका जप है, थोडाभी करेगा तो अनेक जन्मके पापोंका नाश करदेगा ऐसा लिखा है ।

वेप आत्मविद्यामें निपुण हुए ॥२०॥ उनके नाम यथा—कवि, हरि, अंतरिक्ष, प्रबुद्ध, पिप्पलायन, आविर्होत्र, द्रूमिल, चमस और करभोजन ॥ २१ ॥
यह सब इस विश्वको भगवद्रूपसे देखनेलगे, स्थूल सूक्ष्मको आत्मासे भिन्न देखनेलगे, अधिक क्या कहें, वह सब आत्मरूपहीको देखते संपूर्ण
पृथ्वीमें फिरनेलगे ॥ २२ ॥ अप्रतिहत गतिसे आसक्ति रहित यह योगीश्वर देवता, सिद्ध,, साध्य, गंधर्व, यक्ष, मनुष्य, किन्नर, नाग, मुनि,
चारण, भूतनाथ, विद्याधर, ब्राह्मण और गौओके लोकोंमें अपनी इच्छासे विचर रहेथे ॥ २३ ॥ विचरते २ यह सब अपनी इच्छासे एक दिन

कविर्हरिरंतरिक्षः प्रबुद्धः पिप्पलायनः ॥ आविर्होत्रोऽथ द्रुमिलश्चमसः करभाजनः ॥ २१ ॥ एते वै भगवद्रूपं विश्वं सदसदात्मकम् ॥ आत्मनोऽव्यतिरेकेण पश्यंतो व्यचरन्महीम् ॥ २२ ॥ अव्याहतेष्टगतयः सुरसिद्धसाध्यगंधर्वयक्षनरकिन्नरनागलोकान् ॥ मुक्ताश्चरंति मुनिचारणभूतनाथविद्याधरद्विजगवां भुवनानि कामम् ॥ २३ ॥ त एकदा निमेः सत्रमुपजग्मुर्यदृच्छया ॥ वितायमानमृषिभिरजनाभे महात्मनः ॥ २४ ॥ तान्दृष्ट्वा सूर्यसंकाशान्महाभागवतान्नृप ॥ यजमानोऽग्नयो विप्राः सर्व एवोपतस्थिरे ॥ २५ ॥ विदेहस्तानभिप्रेत्य नारायणपरायणान् ॥ प्रीतः संपूजयांचक्र आसनस्थान्यथार्हतः ॥ २६ ॥ तान्रोचमानान्स्वरुचा ब्रह्मपुत्रोपमान्नव ॥ पप्रच्छ परमप्रीतः प्रश्रयावनतो नृपः ॥ २७ ॥ विदेह उवाच ॥ मन्ये भगवतः साक्षात्पार्षदान्वो मधुद्विषः ॥ विष्णोर्भूतानि लोकानां पावनाय चरंति हि ॥ २८ ॥

ऋषियोंसे विस्तार किया जाता अजनाभ राजा जनकके यज्ञमें आये ॥ २४ ॥ सूर्यके समान तेजस्वी परमभागवत इन ऋषियोंको देख यजमान,
अग्नि, ब्राह्मण, सब उठकर खड़े होगये ॥ २५ ॥ इसके उपरान्त राजा जनक उनको नारायणपरायण जान अतिप्रसन्न हो आसन दे यथायोग्य
पूजा करनेलगे ॥ २६ ॥ अपनी कांतिसे शोभासंयुक्त सनकादिकोंके समान उन नव योगीश्वरोंको देख, प्रसन्न हो, विनयकर, नम्र होकर पूंछने
लगे ॥ २७ ॥ आपको मैं ऐसा मानता हूं कि, तुम साक्षात् मधुदैत्यके द्वेषी भगवान्के पार्षद हो, जिससे विष्णुभक्त लोगोके पवित्र करनेको सब

ठौर विचरते हो ॥२८॥ मैंने दुर्लभ वस्तु पाई है, इसलिये मेरा बड़ा भाग्य है, क्योंकि ऐसा कहा है कि, देहधारियोंको मनुष्यदेह दुर्लभ है, सो भी क्षणभंगुर है, उसमें भी भगवान्के प्रिय भक्तोंका दर्शन तो अत्यन्तही दुर्लभ है ॥२९॥ हे निष्पाप ! इसलिये मैं आपसे पूँछताहूं कि, संसारमें सबसे उत्तम कल्याणका साधन क्या है क्योंकि इससंसारमें अर्द्धक्षणका सत्संग भी मनुष्योंको बड़ी निधि है ॥३०॥ इसकारण यदि आप हमें सुननेका अधिकारी समझो तो हमसे वैष्णवधर्म कहो, जिन धर्मोंसे प्रसन्न होकर भगवान् भक्तोंको अपना आत्मातक भी दे देते हैं ॥ ३१ ॥ नारदजी बोले कि, हे वसुदेव ! इसप्रकार जब राजा जनकने पूछा, तब उन महंत ऋत्विजोंने सभासदों सहित राजा जनककी स्तुति करके प्रीतिपूर्वक कहा ॥ ३२ ॥

दुर्लभो मानुषो देहो देहिनां क्षणभंगुरः ॥ तत्रापि दुर्लभं मन्ये वैकुंठप्रियदर्शनम् ॥२९॥ अत आत्यंतिकं क्षेमं पृच्छामो भवतोऽनघाः ॥ संसारेऽस्मिन्क्षणार्धोऽपि सत्संगः शेवधिर्नृणाम् ॥ ३० ॥ धर्मान्भागवतान्ब्रूत यदि नः श्रुतये क्षमम् ॥ यैः प्रसन्नः प्रपन्नाय दास्यत्यात्मानमप्यजः ॥३१॥ नारद उवाच ॥ एवं ते निमिना पृष्टा वसुदेव महत्तमाः ॥ प्रतिपूज्याब्रुवन्प्रीत्या ससदस्यर्त्विजं नृपम् ॥ ३२ ॥ कविरुवाच ॥ मन्येऽकुतश्चिद्भयमच्युतस्य पादांबुजोपासनमत्र नित्यम् ॥ उद्विग्नबुद्धेरसदात्मभावाद्विश्वात्मना यत्र निवर्तते भीः ॥ ३३ ॥ ये वै भगवता प्रोक्ता उपाया ह्यात्मलब्धये ॥ अंजः पुंसामविदुषां विद्धि भागवतान्हि तान् ॥ ३४ ॥

जनकजीने नौ प्रश्न किये, प्रथम वैष्णवधर्म, दूसरा परमेश्वरकी भक्ति, तीसरे माया, चौथे मायाके तरनेका उपाय, पाँचवाँ ब्रह्म, छठा कर्म, सातवाँ अवतार चरित्र, आठवाँ भक्तिप्राप्ति, नवाँ युग, इन एक एक प्रश्नका उत्तर नवों मुनीश्वरोंने दिया, प्रथम अतिकल्याणरूप धर्म कवि योगेश्वर बोले कि, हरिके चरणारविन्दकी उपासनाही सब प्रकारके भय दूर करती है, जिसके करनेसे देहादि भिन्न पदार्थोंके गर्वसे सदा उद्वेगको प्राप्त होकर यह पुरुष संसारके भयसे छूट जाता है ॥ ३३ ॥ अब वैष्णवधर्मके लक्षण कहते हैं, प्रथम मनु आदि ऋषियोंके मुखसे सब वर्ण आश्रम धर्म कहते हैं कि अतिरहस्यसे अपने मुखसे भगवान्ने अज्ञानियोंको सुखपूर्वक आत्मज्ञान पानेके जो उपाय कहे हैं, वह सब वैष्णवधर्म हैं ॥ ३४ ॥

दोहा—तीसमाहिं वैकुण्ठकी, सुरति करी करतार ॥ मुशलयुद्धमिस सबनको, क्षणमें कियो सँहार ॥ १ ॥ राजापरिक्षित बोले कि, हे ब्रह्मन् ! परम भागवत उद्धवजीके वन चलेजानेपर विश्वके रक्षक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने क्या किया ? ॥ १ ॥ अपने कुलको ब्रह्मशापसे व्याप्त देख सबके नेत्रोंके परमप्रिय शरीरको यादवोंमें श्रेष्ठ श्रीकृष्णचन्द्रने कैसे छोड़दिया ? ॥२ ॥ जिस रूपमें लगे हुए नेत्रोंको स्त्रियें खैंचनेको समर्थ न हुईं, जो स्वरूप कर्णद्वारा हृदयमें प्रविष्ट हुआ और साधु पुरुषोंके मनमें तो लिखासा रहता है, जिस रूपकी शोभा वर्णन करनेसे पण्डितोंकी वाणीसे प्रीति उत्पन्न होती है अर्जुनके रथपर स्थित जिस स्वरूपको देखकर भारतमें मरे युद्ध विषे जो योद्धा हैं, वह सारूप्य मुक्तिको प्राप्त हुए॥३॥ यह सुनकर श्रीशुकदेवजी

॥ राजोवाच ॥ ततो महाभागवत उद्धवे निर्गते वनम् ॥ द्वारवत्यां किमकरोद्भगवान्भूतभावनः ॥ १ ॥ ब्रह्मशापोपसंसृष्टे स्वकुले यादवर्षभः ॥ प्रेयसीं सर्वनेत्राणां तनुं स कथमत्यजत् ॥ २ ॥ प्रत्याक्रष्टुं नयनमबला यत्र लग्नं न शेकुः कर्णाविष्टं न सरति ततो यत्सतामात्मलग्नम् ॥ यच्छ्रीर्वाचां जनयति रतिं किं न मानं कवीनां दृष्ट्वा जिष्णोर्युधि रथगतं यच्च तत्साम्यमीयुः ॥ ३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ दिवि भुव्यंतरिक्षे च महोत्पातान्समुत्थितान् ॥ दृष्ट्वासीनान्सुधर्मायां कृष्णः प्राह यदूनिदम् ॥ ४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ एते घोरा महोत्पाता द्वार्वत्यां यमकेतवः ॥ मुहूर्तमपि न स्थेयमत्र नो यदुपुंगवाः ॥ ५ ॥ स्त्रियो बालाश्च वृद्धाश्च शंखोद्धारं व्रजंत्वितः ॥ वयं प्रभासं यास्यामो यत्र प्रत्यक्सरस्वती ॥ ६ ॥ तत्राभिषिच्य शुचय उपोष्य सुसमाहिताः ॥ देवताः पूजयिष्यामः स्नपनालेपनार्हणैः ॥ ७ ॥

बोले कि, हे राजन् ! श्रीकृष्णचन्द्र स्वर्गमें सूर्यके मण्डल आदि भूमिमें कंपादि, अंतरिक्षकी दिशामें दाहादिक उठे बड़े बड़े उत्पातोंको देख सुधर्मा सभामें बैठे यादवोंसे यह कहने लगे ॥४॥ श्रीकृष्णचन्द्र बोले कि, हे यादवोंमें श्रेष्ठ ! यह घोर मृत्युको बतानेवाले उत्पात उठ रहे हैं, इसलिये अब हमको दो घड़ी भी द्वारकामें वास करना योग्य नहीं है ॥ ५ ॥ इसकारण सब स्त्री, बालक और वृद्ध शंखोद्धारको जाओ और हम प्रभासक्षेत्रको जायँगे, जहाँ पश्चिमवाहिनी सरस्वती है ॥ ६ ॥ वहाँ स्नानसे पवित्र हो, उपवासकर भलीभाँति सावधानतासे स्नान कराय चंदन और पूजाकी सामग्रियोंसे देवताओंका पूजन करेंगे ॥ ७ ॥

बड़े भाग्यवान् ब्राह्मणोंको गौ, भूमि, सुवर्ण, वस्त्र और हाथी घोड़े रथोंसे पूजेंगे ॥ ८ ॥ निश्चय करके यह विधि अरिष्टकी नाशकहै और उत्तम मंगलकी आश्रय है प्राणियोंमें देवता, ब्राह्मण, गौकी पूजा कल्याणका हेतुहै ॥ ९ ॥ यादवोंमें सब वृद्ध इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्रका वचन सुन "ऐसेही हैं" इस भाँति स्तुतिकर, नावों द्वारा समुद्र उतर सब प्रभास क्षेत्रको चलेगये ॥ १० ॥ यादवोंके देव भगवान्के उपदेशको सब यादव मंगलोंसहित परमभक्तिसे प्रभासक्षेत्रमें करनेलगे ॥११॥ इसके उपरान्त प्रभासक्षेत्रमें दैवसे हतबुद्धि यादवोंने सुरस मदिराका महापान किया, जिस मदिराके रससे बुद्धि भ्रष्ट होजाती है ॥ १२ ॥ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी मायासे मोहित मद्यपानसे अतिगर्व

ब्राह्मणांस्तु महाभागान्कृतस्वस्त्ययना वयम् ॥ गोभूहिरण्यवासोभिर्गजाश्वरथवेश्मभिः ॥ ८ ॥ विधिरेष ह्यरिष्टघ्नो मङ्गलायनमुत्तमम् ॥ देवद्विजगवां पूजा भूतेषु परमो भवः ॥ ९ ॥ इति सर्वे समाकर्ण्य यदुवृद्धा मधुद्विषः ॥ तथेति नौभिरुत्तीर्य प्रभासं प्रययू रथैः ॥ १० ॥ तस्मिन्भगवतादिष्टं यदुदेवेन यादवाः ॥ चक्रुः परमया भक्त्या सर्वश्रेयोपबृंहितम् ॥ ११ ॥ ततस्तस्मिन्महापानं पपुर्मैरेयकं मधु ॥ दिष्टविभ्रंशितधियो यद्द्रवैर्भ्रश्यते मतिः ॥ १२ ॥ महापानाभिमत्तानां वीराणां दृप्तचेतसाम् ॥ कृष्णमायाविमूढानां संघर्षः सुमहानभूत् ॥ १३ ॥ युयुधुः क्रोधसंरब्धा वेलायामाततायिनः ॥ धनुर्भिरसिभिर्भल्लैर्गदाभिस्तोमरर्ष्टिभिः ॥ १४ ॥ पतत्पताकै रथकुञ्जरादिभिः खरोष्ट्रगोभिर्महिषैर्नरैरपि ॥ मिथः समेत्याश्वतरैः सुदुर्मदा न्यहञ्छरैर्दद्भिरिव द्विपा वने ॥ १५ ॥ प्रद्युम्नसांबौ युधि रूढमत्सरावक्रूरभोजावनिरुद्धसात्यकी ॥ सुभद्रसंग्रामजितौ सुदारुणौ गदौ सुमित्रासुरथौ समीयतुः ॥ १६ ॥

युक्तचित्त यादवोंका अतिबड़ा कोलाहल हुआ ॥ १३ ॥ इसके उपरान्त अत्यन्त क्रोधितहो वधको उद्यत यादव समुद्रके तटपर धनुष, खड्ग, गदा, तोमर और रिष्टियोंसे युद्ध करने लगे ॥ १४ ॥ दुर्मद यादव चलायमान ध्वजावाले रथ, हाथी, खच्चर, ऊंट, बैल और भैंसोंसे परस्पर मिलकर बाणोंसे मारनेलगे जैसे वनमें हाथी दाँतोंसे परस्पर हाथियोंको मारते हैं ॥ १५ ॥ असहनताको प्राप्तहो प्रद्युम्न और साम्ब, अक्रूर तथा भोज, अनिरुद्ध और सात्यकी, सुभद्र और संग्रामजित् अतिदारुण होकर गद श्रीकृष्णका भाई, एक श्रीकृष्णका पुत्र सुमित्र और सुरथ यह अति

क्रूर स्वभाववाले मत्सरसे व्याप्त होकर परस्पर घोर युद्ध करनेलगे ॥ १६ ॥ इसीप्रकार और भी निशठ, उल्मुक, सहस्रजित, शतजित, भानु आदि यादव जो भगवान्‌की इच्छासे मोहित होगयेथे, वह वारुणीके पानसे मत्त और अन्धप्राय हो परस्पर युद्ध करकरके लड़ने लगे ॥ १७ ॥ दाशार्ह, वृष्णि, अंधक, भोज, सात्वत, मधुके वंशके और अर्बुद मथुरा शूरसेन देशके विसर्जन, कुकुर, कुंति देशके स्नेहको तोड़ परस्पर मारने लगे ॥ १८ ॥ पुत्र पितासे और भाई भानजेसे, धेवतोंसे काकाओंसे, मित्रोंसे, सुहृदोंसे युद्ध करनेलगे, मूर्ख जाति जातियोंहीको

अन्ये च ये वै निशठोल्मुकादयः सहस्रजिच्छतजिद्भानुमुख्याः ॥ अन्योऽन्यमासाद्य मदांधकारिता जघ्नुर्मुकुन्देन विमोहिता भृशम् ॥ १७ ॥ दाशार्हवृष्ण्यंधकभोजसात्त्वता मध्वर्बुदा माथुरशूरसेनाः ॥ विसर्जनाः कुकुराः कुंतयश्च मिथस्ततस्तेऽथ विसृज्य सौहृदम् ॥ १८ ॥ पुत्रा अयुध्यन्पितृभिर्भ्रातृभिश्च स्वस्रीयदौहित्रपितृव्यमातुलैः ॥ मित्राणि मित्रैः सुहृदः सुहृद्भिर्ज्ञातींस्त्वहन्ज्ञातय एव मूढाः ॥ १९ ॥ शरेषु क्षीयमाणेषु भज्यमानेषु धन्वसु ॥ शस्त्रेषु क्षीयमाणेषु मुष्टिभिर्जह्नुरेरकाः ॥ २० ॥ ता वज्रकल्पा ह्यभवन्परिघा मुष्टिना भृताः ॥ जघ्नुर्द्विषस्ते कृष्णेन वार्यमाणास्तु तं च ते ॥ ॥ २१ ॥ प्रत्यनीकं मन्यमाना बलभद्रं च मोहिताः ॥ हंतुं कृतधियो राजन्नापन्ना आततायिनः ॥ २२ ॥ अथ तावपि संक्रुद्धावुद्यम्य कुरुनंदन ॥ एरकामुष्टिपरिघौ चरंतौ जघ्नतुर्युधि ॥ २३ ॥ ब्रह्मशापोपसृष्टानां कृष्णमायावृतात्मनाम् ॥ स्पर्द्धा क्रोधक्षयं निन्ये वैणवोऽग्निर्यथा वनम् ॥ २४ ॥

मारने लगे ॥ १९ ॥ बाणोंसे हीन होनेके उपरान्त धनुषके टूटनेसे, शस्त्रोंके छिन जानेसे पटेरोंको ग्रहण करनेलगे ॥ २० ॥ वह पटेरे यादवोंके हाथमें लेतेही वज्रके समान दुधार खाँड़े होगये, उससे यादव वैरियोंको मारने लगे ॥ २१ ॥ और जब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने उन्हें वर्जा, तब हे परीक्षित ! वह श्रीकृष्ण और बलदेवजीको वैरी मान मारनेकी बुद्धिसे यादव मोहितहो शस्त्र ले सन्मुख आये ॥ २२ ॥ हे कुरुनंद ! इसके उपरान्त दोनों भाई अत्यन्त कुपित हो खड्गरूप पटेरोंको हाथमें लेकर युद्धमें विचरते मारने लगे ॥ २३ ॥ ब्रह्मशापसे व्याप्त श्रीकृष्णकी मायासे

मोहित आत्मा यादवोंको स्पर्द्धासे उत्पन्न हुए क्रोधने क्षय कर दिया, जैसे बाँसकी अग्नि वनका क्षय कर डालती है ॥ २४ ॥ इसप्रकार अपना सब कुल नाश होजानेके पीछे एक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रही केवल अवशेष रहगये तब श्रीकृष्णने जाना कि अब भूमिका भार उतरगया ॥ २५ ॥ महात्मा बलदेवजीने समुद्रके तटपर परमपुरुषके ध्यानरूप योगसे आपको आपमें युक्तकर मनुष्यलोक छोड़ दिया ॥ २६ ॥ इसके उपरान्त श्रीदेवकीजीके पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र, बलरामजीका चलना देख पीपलका आश्रय ले मौन होकर भूमितलमें बैठगये ॥ २७ ॥ शोभायमान चतुर्भुजरूप धारण किये अपनी कांतिसे दिशाओंका अन्धकार दूर करते निर्मल अग्निसे दिखाई देने लगे ॥ २८ ॥ अब

एवं नष्टेषु सर्वेषु कुलेषु स्वेषु केशवः ॥ अवतारितो भुवो भार इति मेनेऽवशेषितः ॥ २५ ॥ रामः समुद्रवेलायां योगमास्थाय पौरुषम् ॥ तत्याज लोकं मानुष्यं संयोज्यात्मानमात्मनि ॥ २६ ॥ रामनिर्याणमालोक्य भगवान्देवकीसुतः ॥ निषसाद धरोपस्थे तूष्णीमासाद्य पिप्पलम् ॥ २७ ॥ बिभ्रच्चतुर्भुजं रूपं भ्राजिष्णु प्रभया स्वया ॥ दिशो वितिमिराः कुर्वन्विधूम इव पावकः ॥ २८ ॥ श्रीवत्सांकं घनश्यामं तप्तहाटकवर्चसम् ॥ कौशेयांबरयुग्मेन परिवीतं सुमंगलम् ॥ २९ ॥ सुंदरस्मितवक्त्राब्जं नीलकुंतलमंडितम् ॥ पुंडरीकाभिरामाक्षं स्फुरन्मकरकुंडलम् ॥ ॥ ३० ॥ कटिसूत्रब्रह्मसूत्रकिरीटकटकांगदैः ॥ हारनूपुरमुद्राभिः कौस्तुभेन विराजितम् ॥ ३१ ॥ वनमालापरीतांगं मूर्तिमद्भिर्निजायुधैः ॥ कृत्वोरौ दक्षिणे पादमासीनं पंकजारुणम् ॥ ३२ ॥ मुसलावशेषायःखंडकृतेषुर्लुब्धको जरा ॥ मृगास्याकारं तच्चरणं विव्याध मृगशंकया ॥ ३३ ॥

चतुर्भुज रूपका वर्णन करते हैं, श्रीवत्सका चिह्न, मेचकके समान श्याम सुवर्णके समान कांतिवाले, पीताम्बर पहरे, परममंगल ॥ २९ ॥ सुन्दर हास्ययुक्त मुखकमल, नील केशसे शोभित, कमलसे सुन्दर नेत्र, देदीप्यमान मकराकृत कुण्डल ॥ ३० ॥ कटिसूत्र, जनेऊ, मुकुट, कंकण, विराजमान हार, नूपुर, मुद्रिका, कौस्तुभसे शोभित ॥ ३१ ॥ वनमालासे व्याप्त अंग मूर्तिवत् अपने आयुधोंसे युक्त, लाल कमलकीसी शोभावाला वामचरण दाहिनी जाँघपर धरकर बैठे ॥ ३२ ॥ मूशलके अवशेष लोहेके खण्डसे जिसने बाण बनायाथा उस

जरा नाम वधिकने मृगके आकारवाले उस चरणको मृगकी शंकासे बींध डाला "यह व्याधा कुछ बहुत समयका नहीं था, यह उसीसमय स्वर्गसे भगवान्की इच्छानुसार अंगद व्याधके रूपमें आया और मोहित हो बाण मार पिताके ऋणसे मुक्त हुआ" * ॥ ३३ ॥ फिर भगवान्के समीप आया चतुर्भुज श्रीभगवान्को देखकर अत्यन्त भयभीत हुआ इसके उपरान्त वह अपराधी वधिक माथेसे दैत्योंके शत्रु श्रीकृष्णचन्द्रके

चतुर्भुजं तं पुरुषं दृष्ट्वा स कृतकिल्बिषः ॥ भीतः पपात शिरसा पादयोरसुरद्विषः ॥ ३४ ॥ अजानता कृतमिदं पापेन मधुसूदन ॥ क्षंतुमर्हसि पापस्य उत्तमश्लोकमेऽनघ ॥ ३५ ॥ यस्यानुस्मरणं नृणामज्ञानध्वांतनाशनम् ॥ वदंति तस्य ते विष्णो मयासाधु कृतं प्रभो ॥ ३६ ॥ तन्माशु जहि वैकुंठ पाप्मानं मृगलुब्धकम् ॥ यथा पुनरहं त्वेवं न कुर्यां सदतिक्रमम् ॥ ३७ ॥

चरणोंमें गिरपड़ा ॥ ३४ ॥ हे मधुसूदन ! पाप बुद्धि मैंने यह अपराध अज्ञानसे किया है, हे उत्तमयश ! मुझ निष्पाप पापीको क्षमा करो ॥ ॥ ३५ ॥ हे प्रभो ! जिसका स्मरण मनुष्योंके अज्ञान तमका नाश करता है, उन्हीं तुम विष्णुका मैं अपराधी हूं ॥ ३६ ॥ हे वैकुण्ठनाथ ! इसलिये

* शंका—वधिकको मनुष्यके और मृगके पहँचाननेमें भेद क्यों हुआ ? जिस भ्रमसे श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दके चरणारविंदको मृग समझकर महाराजके चरणमें वाण क्यों मारा ? निशाना लगानेवाले मनुष्य कभी नहीं चूकते छोटी वस्तु होती है तोभी देख दृष्टि से खेलते हैं और त्रिलोकीनाथकी देह तो बडीथी वह वधिक कैसा मूर्ख होगया ? मृग और मनुष्य उसको नहीं जान पडे ? बडे सन्देहकी बात है

उत्तर—अगद वालिका पुत्र श्रीरघुनाथजीके चरणारविन्दोंकी सेवा करके स्वर्गको जाने लगा तो रघुनाथजीने अगदसे कहा कि, जो वरदान तुझको चाहिये सो माग, तब अगदने कहा कि, हे रघुनन्दन! हे दीनवन्धु ! मेरे पिताको आपने विना अपराध मारडाला सो उसका वदला आपसे लियाचाहता हू तब रघुनाथजी वोले कि, हम कुछ युग वीते द्वापरमें कृष्णावतार धारण करेंगे तब तुम्हारे पिताका ऋण तुमको चुकावेंगे और तुम्हारे हाथके वाणसे हम प्राण तजकर परमधामको जायँगे, जिससमयको श्रीरघुनाथजी कहगयेथे वही समय देखकर वीर अंगदने स्वर्गलोकसे उसी वनमें आनकर वधिकका रूप धारणकर लक्ष्मीपति भगवान्के चरणमें वाण मारा इसलिये व्याधेको मनुष्यकी और मृगकी पहँचान नहीं हुई, क्योंकि वहुत दिनका व्याध नहीं था वह तो नया वधिक था केवल पिताका वदला लेनको आयाथा ।

मुझ मृगलोभी पापीको शीघ्र मारो, जिससे फिर कभी साधुओंका ऐसा अपराध न करूं ॥ ३७॥ जब तुम्हारी स्वाधीन मायाकी रचनाको ब्रह्मा और ब्रह्माके पुत्र रुद्रादिक तथा वेदके द्रष्टा भी नहीं जानते उन्हें ब्राह्मणोंके शापका लगना मायासे अंधे हुए पुरुषोसे किसप्रकार कहा जासकता है ? इससे यह बात चाहे कुछ भी हो, परन्तु आप मुझे मारडालिये ॥३८ ॥ तब श्रीभगवान् बोले कि, हे जरा ! तू भय मत करै, उठकर खडा हो, तैंने तो यह मेरी इच्छानुसारही कार्य किया है, इसलिये तू मेरी आज्ञासे पुण्यवानोंके स्थान स्वर्गको जा ॥ ३९ ॥ इच्छा करके शरीरधारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे आज्ञा पाय, वह वधिक श्रीकृष्णकी तीन परिक्रमा दे नमस्कारकर विमानमें बैठ स्वर्गको चलागया ॥ ४० ॥ इसके उपरान्त दारुक

यस्याऽऽत्मयोगरचितं न विदुर्विरिंचो रुद्रादयोऽस्य तनयाः पतयो गिरां ये ॥ त्वन्मायया पिहितदृष्टय एतदंजः किं तस्य ते वयमसद्गतयो गृणीमः ॥३८॥ श्रीभगवानुवाच ॥ मा भैर्जरे त्वमुत्तिष्ठ काम एष कृतो हि मे ॥ याहि त्वं मदनुज्ञातः स्वर्गं सुकृतिनां पदम् ॥ ३९ ॥ इत्यादिष्टो भगवता कृष्णेनेच्छाशरीरिणा ॥ त्रिः परिक्रम्य तं नत्वा विमानेन दिवं ययौ ॥४०॥ दारुकः कृष्णपदवीमन्विच्छन्नधिगम्य ताम् ॥ वायुं तुलसिकामोदमाघ्रायाभिमुखं ययौ ॥ ४१ ॥ तं तत्र तिग्मद्युभिरायुधैर्वृतं ह्यश्वत्थमूले कृतकेतनं पतिम् ॥ स्नेहप्लुतात्मा निपपात पादयो रथादवप्लुत्य सबाष्पलोचनः ॥४२॥ अपश्यतस्त्वच्चरणांबुजं प्रभो दृष्टिः प्रणष्टा तमसि प्रविष्टा ॥ दिशो न जाने न लभे च शांतिं यथा निशायामुडुपे प्रणष्टे ॥ ४३ ॥ इति ब्रुवति सूते वै रथो गरुडलाञ्छनः ॥ खमुत्पपात राजेंद्र साश्वध्वज उदीक्षतः ॥ ४४ ॥

मार्गमें भगवानको विनापाये तुलसी चन्दनकी गंध मिली वायुको सूँघता श्रीकृष्णचन्द्रके सन्मुख आया ॥ ४१ ॥ उस पीपलके वृक्षके नीचे तीक्ष्ण कांतियुक्त आयुधोंसे व्याप्त अपने पति श्रीकृष्णचन्द्रको बैठा देख स्नेहसे मग्न आत्मा, नेत्रोंमें जलभर दारुक रथसे उतर उनके चरणोंमें गिरा ॥ ४२ ॥ हे प्रभो ! तुम्हारे चरणारविन्द विना देखे मेरा सब ज्ञान नाशको प्राप्त होगया और मोहमें प्रविष्ट हुआ मैं दिशाओंको भी नहीं जानताहूं, तथा शान्ति भी मुझे नहीं है. जैसे रात्रिमें चंद्रमाके गये पीछे दिशा नहीं जानी जाती हैं ॥ ४३ ॥ हे राजन् ! जब इसप्रकार दारुक सारथीने कहा तब सारथीके देखतेही गरुडचिह्नयुक्त रथ घोड़े ध्वजा सहित आकाशको उडगया ॥ ४४ ॥

इसके उपरान्त विष्णुके दिव्य आयुध चलेगये। इससे विस्मित सारथीसे भगवान् जनार्दन कहने लगे ॥ ४५ ॥ कि, हे सूत ! तू द्वारकाको जा, बांधवोंसे परस्पर जातिका मरण, योगमार्गसे बलदेवजीका प्रस्थान और मेरी दशा जो कुछ तैंने देखी है सो कहना ॥ ४६ ॥ तुम बांधवोंसहित द्वारकामें मत रहना, क्योंकि मुझसे छोड़ीहुई द्वारकाको अब समुद्र बोरेगा ॥ ४७ ॥ इसलिये अपनी सब सामग्री तुम हमारे मातापिताको लेक रके अर्जुनसे रक्षित हो इन्द्रप्रस्थ जाओ, इसप्रकार बांधवोंसे कहो ॥ ४८ ॥ तुम ज्ञाननिष्ठ निस्पृहहो मेरे धर्मसे और यह मेरी मायाकी रचन

तमन्वगच्छन्दिव्यानि विष्णुप्रहरणानि च ॥ तेनातिविस्मितात्मानं सूतमाह जनार्दनः ॥ ४५ ॥ गच्छ द्वारवतीं सूत ज्ञातीनां निधनं मिथः ॥ संकर्षणस्य निर्याणं बंधुभ्यो याहि मद्दशाम् ॥ ४६ ॥ द्वारकायां च न स्थेयं भवद्भिः स्वस्व बंधुभिः ॥ मया त्यक्तां यदुपुरीं समुद्रः प्लावयिष्यति ॥ ४७ ॥ स्वंस्वं परिग्रहं सर्वे आदाय पितरौ च नः ॥ अर्जुनेनावि ताः सर्व इंद्रप्रस्थं गमिष्यथ ॥ ४८ ॥ त्वं तु मद्धर्ममास्थाय ज्ञाननिष्ठ उपेक्षकः ॥ मन्मायारचनामेतां विज्ञायोपशमं व्रज ॥ ४९ ॥ इत्युक्तस्तं परिक्रम्य नमस्कृत्य पुनःपुनः ॥ तत्पादौ शीर्ष्ण्युपाधाय दुर्मनाः प्रययौ पुरीम् ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे यदुकुलसंक्षयो नाम त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥ श्रीशुक उवाच ॥ अथ तत्रा गमद्ब्रह्मा भवान्या च समं भवः ॥ महेन्द्रप्रमुखा देवा मुनयः सप्रजेश्वराः ॥ १ ॥

जान शान्तिको प्राप्त होओ ॥ ४९ ॥ जब इसप्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने कहा तब दारुक श्रीकृष्णचन्द्रकी वारम्वार परिक्रमा दे माथा नवाय कुलके नाश होनेसे मलीन चित्त हो द्वारकापुरीको चलागया ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कंधे भाषाटीकायां यादव निर्याणं नाम त्रिंशोध्यायः ॥ ३० ॥ दोहा–इकतिसमें नरलोकते, कृष्ण गये निजधाम ॥ गये देव निज निज भवन, तज द्वारका ललाम ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित् ! दारुकसारथीके जाने उपरान्त वहाँ ब्रह्मा, पार्वतीसहित महादेव, इन्द्रादिक देवता, सनकादिक मुनि,

मरीचि आदि प्रजापति ॥ १ ॥ पितर, गंधर्व, विद्याधर, महानाग, चारण, यक्ष, राक्षस, किन्नर, अप्सरा, पक्षी ॥२॥ भगवान्का प्रस्थान देखनेकी
इच्छासे, परमउत्कंठित श्रीकृष्णके जन्म कर्म गाते और कहते वहाँ आये ॥ ३ ॥ हे राजन् ! फूलोंकी वर्षा करते, परमभक्तिसे युक्त, विमानोंकी
पंक्तिसे आकाशको संकुल करनेलगे ॥ ४ ॥ इसके उपरान्त प्रभु सर्वव्यापक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने, ब्रह्मा इन्द्रादिक अपनी विभूतिको देख अपने
आपको अपने आपमें संयुक्त कर, अपने लोक लेजानेके लिये आये हुए बहुतसे देवताओंको देख, समाधि लगाकर अपने नेत्रकमल मूँदलिये ॥५॥
जैसे स्वेच्छा मृत्युवाले योगी अपने शरीरको योगधारणासे जलाय लोकोंमें प्रवेश करतेहैं- परन्तु श्रीकृष्णने वैसे नहीं किया. किन्तु उसी शरीरसे अपने

**पितरः सिद्धगन्धर्वा विद्याधरमहोरगाः ॥ चारणा यक्षरक्षांसि किन्नराप्सरसो द्विजाः ॥ २ ॥ द्रष्टुकामा भगवतो निर्याणं परमोत्सुकाः ॥ गायंतश्च गृणंतश्च शौरेः कर्माणि जन्म च ॥ ३ ॥ ववृषुः पुष्पवर्षाणि विमानावलिभिर्नभः ॥ कुर्वंतः संकुलं राजन्भक्त्या परमया युताः ॥ ४ ॥ भगवान्पितामहं वीक्ष्य विभूतीरात्मनो विभुः ॥ संयोज्यात्मनि चात्मानं पद्मनेत्रे न्यमीलयत् ॥ ५ ॥ लोकाभिरामां स्वतनुं धारणाध्यानमंगलम् ॥ योगधारणयाऽऽग्नेय्याऽदग्ध्वा धामाविशत्स्वकम् ॥ ६ ॥ दिवि दुंदुभयो नेदुः पेतुः सुमनसश्च खात् ॥ सत्यं धर्मो धृतिर्भूमेः कीर्तिः श्रीश्चानु तं ययुः ॥ ७॥ देवादयो ब्रह्ममुख्या न विशंतं स्वधामनि ॥ अविज्ञातगतिं कृष्णं ददृशुश्चातिविस्मिताः ॥८॥ सौदामन्या यथाकाशे यांत्या हित्वाऽभ्रमंडलम् ॥ गतिर्न लक्ष्यते मर्त्यैस्तथा कृष्णस्य दैवतैः ॥ ९ ॥**

परमधामरूप वैकुण्ठको चलेगये, कारण यह था कि, यदि इस शरीरको योगधारणसे जला देते तो उसमेंका संपूर्ण जगत् भी भस्म होजाता और इस
शरीरका ध्यान व धारणा करनेवाले उपासक लोगोंको पीछे उस देहका साक्षात्कार और फलकी प्राप्ति नहीं होती ॥ ६॥ जिससमय भगवान् श्रीकृष्ण
चन्द्र स्वधाम पधारे, उस समय देवलोकमें नगाडे बाजनेलगे आकाशसे फूलोंकी वर्षा होने लगी और श्रीकृष्णचन्द्रके पीछे भूमिसे सत्य, धर्म,
धैर्य, कीर्त्ति, लक्ष्मी यह सब चले गये ॥ ७ ॥ परन्तु ब्रह्मादिक देवताओंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको स्वधाममें प्रवेश करते न देखा, इस कारण
यह अति आश्चर्यको प्राप्त हुए, क्योंकि श्रीकृष्णकी गति किसीने न जानी ॥ ८ ॥ जैसे मेघमण्डलीको छोडकर आकाशमें जाती बिजलीकी गति

मनुष्योंसे नहीं देखी जाती, उसीप्रकार देवताओंमेंसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी गति नहीं देखी गई, उनकी गति उनके पार्षदही जानतेहैं ॥ ९ ॥ सो ब्रह्मा रुद्रादिक देवता श्रीकृष्णचन्द्रकी योगगति देखकर अत्यन्त आश्चर्यको प्राप्त हुए और उस गतिकी स्तुति करते अपने अपने लोकोंको चलेगये ॥ १० ॥ हे राजा परीक्षित ! यादवोंमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका जन्म धारण करना मायासे अनुकरण मात्र जानना, जैसे नट निर्विकार है परन्तु नानारूपोंसे अनुकरण करता है, इसप्रकार आपही इस जगत्‌को उत्पन्न कर, और अंतर्यामीभावसे उसमें आवेशकर अंतकालमें संहार करते हैं, परन्तु आप अपनी महिमासे निर्विकार हैं ॥ ११ ॥ तुम और मूर्त्ति मत जानो इसी अवतारमें श्रीकृष्णचन्द्रका प्रताप बहुत बड़ा देखा है, जिन्होंने परलोकसे सांदीपनका पुत्र प्राप्त किया और उसे उसी शरीरसे शरणागतरक्षक श्रीकृष्ण ले आये.

ब्रह्मरुद्रादयस्ते तु दृष्ट्वा योगगतिं हरेः ॥ विस्मितास्तां प्रशंसंतः स्वंस्वं लोकं ययुस्तदा ॥ १० ॥ राजन्परस्य तनुभृज्जननाप्ययेहा माया विडंबनमवेहि यथा नटस्य ॥ सृष्ट्वात्मनेदमनुविश्य विहृत्य चांते संहृत्य चात्ममहिमोपरतः स आस्ते ॥ ११ ॥ मर्त्येन यो गुरुसुतं यमलोकनीतं त्वां चानयच्छरणदः परमास्त्रदग्धम् ॥ जिग्येंतकांतकमपीशमसावनीशः किं स्वावने स्वरनयन्मृगयुं सदेहम् ॥ १२ ॥ तथाऽप्यशेषस्थितिसंभवाप्ययेष्वनन्यहेतुर्यदशेषशक्तिधृक् ॥ नैच्छत्प्रणेतुं वपुरत्र शेषितं मर्त्येन किं स्वस्थगतिं प्रदर्शयन् ॥ १३ ॥

ब्रह्मास्त्रसे दग्ध तुम्हारी रक्षा करी, फिर कालोंके महाकाल रुद्र भगवान् महादेवजीको बाणसुरके संग्राममें जीतलिया और जरानाम वधिकको देहसहित स्वर्गको भेजदिया, तो वह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र क्या अपनी रक्षा करनेमें असमर्थ थे ? ॥ १२ ॥ अहो ! जो श्रीकृष्णचन्द्र समर्थ थे तो कुछ काल अभी यहाँही क्यों न रहे ? तो इसके उत्तरमें कहते हैं कि, संपूर्ण जगत्‌के सृष्टि प्रतिपालन और संहारमें आपही कारण हैं औरकी आकांक्षा वह नहीं रखतेहैं अनेक शक्तियोंको धारण करते हैं, यद्यपि ऐसे हैं परन्तु तो भी यादवोंका संहार होजानेसे अपने देहको इसलोकमें रखनेकी इच्छा न की, आपही निजधाममें अपने देहको प्राप्त किया, यहाँ हेतु कहतेहैं, भगवान्‌ने विचारा कि, अब इस देहका यहाँ क्या

कामहै ? स्वधर्मी आत्मनिष्ठोंकी जो रीतिथी सो दिखाई और भाँति वह आत्मनिष्ठ दिव्य गतिके अनादरसे, योगबलसे देहकी सिद्धि कर कहीं यहाँ हीं क्रीड़ा करनेको मन करै, इसकारण भगवान् आप भी चले गये ॥ १३ ॥ जो मनुष्य प्रातःकाल उठकर, सावधान मनसे, अत्यन्त भक्तिपूर्वक श्रीकृष्णचन्द्रकी परमगतिको कहैगा, सो परम उत्तमगतिको प्राप्त होगा ॥ १४ ॥ अब वसुदेवादिककी गति कहते हैं, इसके उपरान्त भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रसे बिछुडाहुवा दारुक नाम सारथी द्वारकामें आय, वसुदेव व उग्रसेनके चरणोंमें पड़, अपने अश्रुजलसे उनके चरणोंको सींचने

य एतां प्रातरुत्थाय कृष्णस्य पदवीं पराम् ॥ प्रयतः कीर्त्तयेद्भक्त्या तामेवाप्नोत्यनुत्तमाम् ॥ १४ ॥ दारुको द्वारकामेत्य वसुदेवोग्रसेनयोः ॥ पतित्वा चरणावस्रैर्न्यषिंचत्कृष्णविच्युतः ॥ १५ ॥ कथयामास निधनं वृष्णीनां कृत्स्नशो नृप ॥ तच्छ्रुत्वोद्विग्नहृदया जनाः शोकविमूर्च्छिताः ॥ १६ ॥ तत्र स्म त्वरिता जग्मुः कृष्णविश्लेषविह्वलाः ॥ व्यसवः शेरते यत्र ज्ञातयो घ्नंत आननम् ॥ १७ ॥ देवकी रोहिणी चैव वसुदेवस्तथा सुतौ ॥ कृष्णरामावपश्यंतः शोकार्ता विजहुः स्मृतिम् ॥ १८ ॥ प्राणांश्च विजहुस्तत्र भगवद्विरहातुराः ॥ उपगुह्य पतींस्तात चितामारुरुहुः स्त्रियः ॥ १९ ॥

लगा ॥ १५ ॥ हे राजा परीक्षित् ! इसके पीछे उस सारथीने सब यादवोंके नाश होनेका वृत्तान्त कहा वह सुनकर वसुदेवादिकोंके हृदयमें अत्यन्त उद्वेग हुआ और शोकसे मूर्छितहो ॥१६॥ मुख काटते श्रीकृष्णके वियोगसे विह्वल उतावले वहीं आये, जहाँ बांधव प्राणरहित शयन कररहेथे ॥ १७ ॥ देवकी रोहिणी और वसुदेव, श्रीकृष्ण और बलदेव अपने पुत्रोंके विना देखे शोकसे आतुर हो बेसुधि होगये ॥ १८ ॥ और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके वियोगसे अत्यन्त आतुरहो, वहाँही प्राण छोड़दिये और अपने अपने पतियोंसे मिलकर स्त्रियें चितामें प्रवेश करगईं ॥ १९ ॥

बलदेवजीकी स्त्री बलदेवजीके देहको आलिंगनकर चितामें प्रवेशकरगईं और वसुदेवकी स्त्री वसुदेवसे, श्रीकृष्णकी पुत्रवधू प्रद्युम्न आदि अपने अपने पतियोंसे मिलकर रुक्मिणी आदि श्रीकृष्णकी स्त्री श्रीकृष्णमय हो अग्निमें प्रवेश करगईं ॥ २० ॥ अर्जुनने अपने परमप्रिय सखा श्रीकृष्णचन्द्रके विरहसे आतुर होनेपर भी सच्ची मुक्ति देनेवाले भगवान्के वचनोंको स्मरण करके उसने अपने आत्माको सांत्वना दी ॥ २१ ॥ जिनकी संपत्ति नाशको प्राप्त हुई और आपभी नाशको प्राप्त हुए, उन बांधवोंका अर्जुनने पिंडदान, तर्पण आदि कार्य विधिपूर्वक क्रमसे किया ॥ २२ ॥ हे महाराज परीक्षित ! इसके उपरान्त श्रीयुत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके मंदिरको छोड़कर श्रीकृष्णसे त्यागी संपूर्ण द्वारकाको समुद्रने क्षणभरमें डुबा

रामपत्न्यश्च तद्देहमुपगुह्याग्निमाविशन् ॥ वसुदेवपत्न्यस्तद्गात्र प्रद्युम्नादीन्हरेः स्नुषाः ॥ कृष्णपत्न्योऽविशन्नग्निं रुक्मिण्याद्यास्तदात्मिकाः ॥ २० ॥ अर्जुनः प्रेयसः सख्युः कृष्णस्य विरहातुरः ॥ आत्मानं सांत्वयामास कृष्णगीतैः सदुक्तिभिः ॥ २१ ॥ बंधूनां नष्टगोत्राणामर्जुनः सांपरायिकम् ॥ हतानां कारयामास यथावदनुपूर्वशः ॥ २२ ॥ द्वारकां हरिणा त्यक्तां समुद्रोऽप्लावयत्क्षणात् ॥ वर्जयित्वा महाराज श्रीमद्भगवदालयम् ॥ २३ ॥ नित्यं सन्निहितस्तत्र भगवान्मधुसूदनः ॥ स्मृत्याऽशेषाशुभहरं सर्वमंगलमंगलम् ॥ २४ ॥ स्त्रीबालवृद्धानादाय हतशेषान्धनञ्जयः ॥ इन्द्रप्रस्थं समावेश्य वज्रं तत्राऽभ्यषेचयत् ॥ २५ ॥ श्रुत्वा सुहृद्वधं राजन्नर्जुनात्ते पितामहाः ॥ त्वां तु वंशधरं कृत्वा जग्मुः सर्वे महापथम् ॥ २६ ॥ य एतद्देवदेवस्य विष्णोः कर्माणि जन्म च ॥ कीर्त्तयेच्छ्रद्धया मर्त्यः सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ २७ ॥

दिया ॥ २३ ॥ मंदिर बचानेका कारण यह है कि, भगवान् मधुसूदन वहाँ नित्य विराजाते हैं और वह मंदिर कैसा है कि, जिसका स्मरणमात्र करनेसेही संपूर्ण अमंगल नाशको प्राप्त होजाते हैं ॥ २४ ॥ मरनेसे बचेहुए स्त्री, बालक वृद्धको अर्जुनने लेकर इन्द्रप्रस्थमें प्रवेश कराय वहाँ वज्रनाभको अभिषेक किया ॥ २५ ॥ इतनी कथा कह श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे परमभागवत परिक्षित् ! तुम्हारे पितामह पांडव अर्जुनके मुखसे सुहृदोंका वध सुनकर तुमको वंशधारी समझ महाप्रस्थानको चलेगये ॥ २६ ॥ जो मनुष्य श्रद्धासहित देवदेव भगवान् विष्णुके जन्म और

कर्मोंको सुनैंगे अथवा कहैंगे, वह संपूर्ण पापोंसे छूट जायँगे ॥ २७ ॥ इसप्रकार इस ग्रन्थमें और दूसरे ग्रन्थोंमें वर्णन कियेहुए परममंगल भगवान् वासुदेवके सुन्दर अवतारोंके चरित्र जो मनुष्य कहैंगे सो परमहंसोंके शरणदायक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रमें परमभक्तिको प्राप्त होंगे * ॥ २८ ॥

इत्थं हरेर्भगवतो रुचिरावतारवीर्याणि बालचरितानि च शंतमानि ॥ अन्यत्र चेह च श्रुतानि गृणन्मनुष्यो भक्तिं परां परमहंसगतौ लभेत ॥ २८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भगवदन्तर्द्धानं नामैकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ समाप्तोऽयं श्रीमद्भागवतस्यैकादशः स्कन्धः ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कंधे अष्टादशसाहस्र्यां संहितायां भाषाटीकायां श्रीकृष्णपरिवारनिर्याणं नामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

---

* भजन–जनप्रतिपाल दयाल दयानिधि क्यों चितवत नहिं ओर हमारी । कीजे कृपा जन जान हमपर हे व्रजेश गोपाल मुरारी । जबसे सतशिक्षा हम त्यागी । बुधिबल और सुख सम्पति भागी । पीछे विपति अविद्या लागी । निशिदिन देत रहत दुखभारी ॥ १ ॥ कुमतिकलह घटघटमें छाई । शुभगुण सुमति समूल नशाई । करत परस्पर द्वेष बुराई । हानिलाम नहिं तनक विचारी ॥ २ ॥ हम सब तुम्हरी ओर निहारैं । त्राहि त्राहि दिन रात पुकारैं । तुम बिन जाको जाय जुहारैं । एसो को भक्तन हितकारी ॥ ३ ॥ वेग जननकी ओर निहारो । कलह कुमतिकी मूल उखारो । दारिद दुर्गुण दुर्ग विदारो । दुष्टदलन दीनन दुखहारी ॥ ४ ॥ नाथ विनय मम स्वीकृत कीजे । विद्यादान दयाकर दीजे । चरण शरणमें हमको लीजे । लागरही दृढ आश तुह्मारी ।

---

इदं पुस्तकं क्षेमराज–श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटालेन ) स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम ) मुद्रणालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते एकादशस्कन्धः समाप्तः ॥

॥ अथ श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते द्वादशस्कंधप्रारम्भः ॥


शुकदेव
परीक्षित


श्रीव्यास


परीक्षित
ऋषिगण


कश्यप
तक्षक


श्रीव्यास


नरनारायण
मार्कंडेय


बालमुकुंद


श्रीधरस्वामी

श्रीगणेशाय नमः ॥ दोहा–आदि ब्रह्म अद्वैत अज, अविनाशी अविकार। श्रीमुकुन्द गोविन्दपद भज मन वारम्वार ॥१॥ कवित्त–काहूको सहारोहै भवानी राज रानीको, काहूको सहारो है गिरिजाके प्यारेको। काहूको सहारो है काल विकरालीको, काहूको सहारो भूतनाथ बेलवारेको ॥ काहूको सहारो है भैरों हनुमानूजीको, काहूको सहारो है पूरण नाथद्वारेको। जानै गिरधारो औ उबारो ब्रज शालिग्राम, मोहिं तो सहारो वा नन्दके दुलारेको ॥ १॥ काहूकी उमा रमा शारदामें बड़ी प्रीति, काहूको भवानी और लक्ष्मीमें मन है। काहूको गणेश औ महेश माहिं लागो चित्त, काहूको इष्ट देव पानी अरु पवन है ॥ काहूको ध्यान हनुमान और भैरवको, काहूको पूज्य शम्भु पुत्र गजानन है। काहूके शालिग्राम रामनाम अमर मूल, मेरे तो केवल एक राधाही धन है ॥ २ ॥ सोरठा–जय ब्रजचन्द मुकुन्द, आनँदनिधि ऋधि सिधि भवन ॥ जय वृन्दावन चन्द, नन्दसुवन

श्रीकृष्णाय नमः ॥ राजोवाच ॥ स्वधामानुगते कृष्णे यदुवंशविभूषणे ॥ कस्य वंशोऽभवत्पृथ्व्यामेतदाचक्ष्व मे मुने ॥
॥ १ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ योंत्यः पुरंजयो नाम भाव्यो बार्हद्रथो नृप ॥ तस्यामात्यस्तु शुनको हत्वा स्वामिनमात्मज
म् ॥ प्रद्योतसंज्ञं राजानं कर्ता यत्पालकः सुतः ॥ २ ॥ विशाखयूपस्तत्पुत्रो भविता राजकस्ततः ॥ नंदिवर्धनस्तत्पु
त्रः पञ्च प्रद्योतना इमे ॥ ३ ॥ अष्टत्रिंशोत्तरशतं भोक्ष्यंति पृथिवीं नृपाः ॥ शिशुनागस्ततो भाव्यः काकवर्णस्तु तत्सु
तः ॥ क्षेमधर्मा तस्य सुतः क्षेत्रज्ञः क्षेमधर्मजः ॥ ४ ॥

त्रिभुवनपती ॥ १ ॥ दोहा–अहे प्रथम अध्यायमें, भावी मागध वंश। धरा भोग करि है सविधि, सो वर्णब विनशंस ॥ १ ॥ राजा परीक्षितने बूझा कि हे मुने! यदुकुलके भूषणरूप श्रीकृष्णचन्द आनन्दकन्द जब अपने परमधामको चलेगये, तब पृथ्वीपर आगेको किसका वंश चला? यह मुझको समझाकर कहो ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि हे राजन्! बृहद्रथके कुलके अन्तमें पुरंजय नाम राजा होगा, जिसका वर्णन प्रथम नवमस्कन्धमें आपको सुनाचुकाहूं, उसका मंत्री शुनक पुरंजयको मारकर प्रद्योतनाम अपने पुत्रको राजसिंहासनपर बिठावेगा, उसके पालक नाम पुत्र होगा ॥ २ ॥ उसके विशाखयूप नाम पुत्र होगा, उसके राजक नाम एक पुत्र होगा, राजकके नन्दिवर्द्धन नाम पुत्र होगा, यह पाँच राजा प्रद्योतन नामसे प्रसिद्ध होंगे ॥ ३ ॥ और एकसौ अड़तीस ( १३८ ) वर्षतक पृथ्वीकी रक्षा करैंगे, उनके पीछे शिशुनाग नाम राजा होगा, उसके काकवर्ण

विधिसारः सुतस्तस्याजातशत्रुर्भविष्यति ॥ दर्भकस्तत्सुतो भावी दर्भकस्याजयः स्मृतः ॥ ५ ॥ नंदिवर्धन आजेयो महानंदिः सुतस्ततः ॥ शिशुनागो दशैवते षष्ट्युत्तरशतत्रयम् ॥ ६ ॥ समा भोक्ष्यंति पृथिवीं कुरुश्रेष्ठ कलौ नृपाः ॥ महानंदिसुतो राजञ्छूद्रीगर्भोद्भवो बली ॥ ७ ॥ महापद्मपतिः कश्चिन्नंदः क्षत्रविनाशकृत् ॥ ततो नृपा भविष्यंति शूद्रप्रायास्त्वधार्मिकाः ॥ ८ ॥ एकच्छत्रां स पृथिवीमनुल्लंघितशासनः ॥ शासिष्यति महापद्मो द्वितीय इव भार्गवः ॥ ९ ॥ तस्य चाष्टौ भविष्यंति सुमाल्यप्रमुखाः सुताः ॥ य इमां भोक्ष्यंति महीं राजानः स्म शतं समाः ॥ १० नव नंदान्द्विजः कश्चित्प्रपन्नानुद्धरिष्यति ॥ तेषामभावे जगतीं मौर्या भोक्ष्यंति वै कलौ ॥ ११ ॥ स एव चंद्रगुप्तं वै द्विजो राज्येऽभिषेक्ष्यति ॥ तत्पुत्रो वारिसारस्तु ततश्चाशोकवर्धनः ॥ १२ ॥ सुयशा भविता तस्य संगतः सुयशः सुताः ॥ शालिशूकस्ततस्तस्य सोमशर्मा भविष्यति ॥ १३ ॥

नाम राजा होगा, काकवणके क्षेमधर्मा नाम पुत्र होगा, उसके क्षेत्रज्ञ नाम पुत्र होगा ॥ ४ ॥ क्षेत्रज्ञके विधिसार नाम पुत्र उत्पन्न होगा, उसके अजातशत्रु नाम पुत्र होगा, उसके दर्भकनाम पुत्र होगा, उसके अजय नाम पुत्र होगा ॥ ५ ॥ अजयके नन्दिवर्द्धन नाम पुत्र होगा, उसके महानन्द नाम पुत्र होगा, हे कुरुवंशभूषण ! यह शिशुनागादिवंशी दश राजा तीनसौ साठ (३६०) वर्षतक कलियुगमें राज्यभोग करेंगे ॥ ६॥ हे महाराज ! महानन्दका पुत्र शूद्रीके गर्भसे बड़ा तेजस्वी और पराक्रमी ॥ ७ ॥ महापद्म सेनाका पति, नन्दनाम क्षत्रियवंशका विध्वंस करनेवाला होगा, इस नन्दराजासे लेकर आगेको शूद्रके तुल्य अधर्मी राजा होंगे ॥ ८ ॥ सो यह नन्द पृथ्वीपर एक महाछत्रधारी राजा होगा और कोई संसारमें उसकी आज्ञाको उल्लंघन न करेगा, मानो क्षत्रियोंका मानभंग करनेमें दूसरा परशुराम होगा ॥ ९ ॥ उस नन्दराजाके सुमाल्यादिक आठ पुत्र होंगे, वह सब राजा होकर सौ (१००) वर्षतक पृथ्वीकी रक्षा करेंगे ॥ १० ॥ अपने अनुगत उन नवो नन्दराजाओंको कोई एक चाणक्य नाम ब्राह्मण मारेगा, तिनके मरणोपरान्त कलियुगमें मौर्य नाम राजा पृथ्वीका राज्य करेगा ॥ ११ ॥ फिर वही नवनंदका मारनेवाला चाणक्य नाम ब्राह्मण चन्द्रगुप्त मौर्यको राज्यसिंहासनपर बैठावेगा, उस चन्द्रगुप्तके वारिसार नाम पुत्र होगा, उसके अशोकवर्धन नाम पुत्र होगा ॥ १२ ॥ अशोकवर्धनके सुयशा

नाम पुत्र होगा, उसके संगतनाम पुत्र उत्पन्न होगा, संगतके शालिशूकनाम पुत्र होगा, उसके सोमशर्मानाम पुत्र होगा ॥ १२ ॥ सोमशर्माके शतधन्वा पुत्र होगा, उसके दूसरा बृहद्रथ पुत्र होगा; यह दश मौर्यवंशी राजा कलियुगमें एकसौ तेत्तीस (१३३) वर्षतक पृथ्वीपर आनन्द भोगेंगे, हे कौरवकुलमार्त्तण्ड ! इन सब मौर्योंमें पहले एकादश रथा नाम मौर्य होगा, यह जाननेयोग्य बात है॥ १४ ॥ फिर मौर्यवंशका राजा बृहद्रथका सेनापति पुष्पमित्र अपने स्वामीको मारकर ाज्य करैगा पौष्पमित्रका पुत्र अग्निमित्र राजा होगा उसका सुज्येष्ठ नाम पुत्र होगा, सुज्येष्ठक पुत्र वसुमित्र होगा, वसुमित्रका भद्रक नाम पुत्र होगा, भद्रकका पुत्र पुलिन्द होगा, पुलिन्दका पुत्र घोष होगा,घोषका पुत्र वज्रमित्र होगा वज्रमित्रका

**शतधन्वा ततस्तस्य भविता तद्बृहद्रथः ॥ मौर्या ह्येते दश नृपाः सप्तत्रिंशच्छतोत्तरम् ॥ समा भोक्ष्यंति पृथिवीं कलौ । कुरुकुलोद्वह ॥ १४ ॥ अग्निमित्रस्ततस्तस्मात्सुज्येष्ठोऽथ भविष्यति ॥ वसुमित्रो भद्रकश्च पुलिंदो भविता सुतः ॥ ॥ १५ ॥ ततो घोषः सुतस्तस्माद्वज्रमित्रो भविष्यति ॥ ततो भागवतस्तस्माद्देवभूतिरिति श्रुतः ॥ १६ ॥ शुंगा दशैते भोक्ष्यंति भूमिं वर्षशताधिकम् ॥ ततः काण्वानियं भूमिर्यास्यत्यल्पगुणान्नृप ॥ १७ ॥ शुंगं हत्वा देवभूतिं कण्वोऽमात्यस्तु कामिनम् ॥ स्वयं करिष्यते राज्यं वसुदेवो महामतिः ॥ १८ ॥ तस्य पुत्रस्तु भूमित्रस्तस्य नारायणः सुतः ॥ काण्वायना इमे भूमिं चत्वारिंशच्च पञ्च च ॥ शतानि त्रीणि भोक्ष्यंति वर्षाणां च कलौ युगे ॥ १९ ॥ हत्वा कण्वं सुशर्माणं तद्भृत्यो वृषलो बली ॥ गां भोक्ष्यत्यंध्रजातीयः कञ्चित्कालमसत्तमः ॥ २० ॥**

पुत्र भागवत होगा; भागवतका पुत्र देवभूति होगा ॥ १५ ॥ १६ ॥ यह दश शुंगराजा कहे जायँगे और दशों राजा एकसौबारह ११२ वर्षतक पृथ्वीका राज्य करैंगे, हे कुरुकुलभूषण। इन सबमें शुंगा नाम राजा पहिले होगा, हे नरेन्द्र। फिर यह भूमि अल्पगुणवाले कण्व नाम राजाओंके अधीन रहैगी ॥ १७ ॥ देवभूति नाम शुँगाका मंत्री बडा बुद्धिवान् वसुदेवनामा होगा सो परस्त्रीगामी देवभूति शुंगको मारकर आपही राज्य करैगा, उसके भूमित्र पुत्र होगा ॥ १८ ॥ भूमित्रके नारायण नाम पुत्र होगा। नारायणके सुशर्मा नाम पुत्र होगा यह कण्ववंशी चार राजा कलि युगमें तीनसै पैंतालीस ३४५ वर्षतक पृथ्वीका राज्य करैंगे ॥ १९ ॥ सुशर्माका कोई चाकर महानीच शूद्र जाति अस

त्तम बली नाम कण्ववंशी सुशर्माको मारकर कुछ वर्षतक आप पृथ्वीका राज्य करैगा ॥२०॥ फिर उसके पीछे उस बली नाम राजाका भ्राता कृष्ण नाम पृथ्वीका पति होगा, उसके श्रीशान्तकर्ण नाम पुत्र होगा, श्रीशान्तकर्णके पौर्णमास नाम पुत्र होगा॥ २१॥ उसके लम्बोदर नाम पुत्र होगा, लम्बोदरका पुत्र चिविलक होगा, चिविलकके मेघस्वाति नाम पुत्र होगा, उसके अटमान नाम पुत्र होगा ॥ २२ ॥ अटमानके अनिष्टकर्मा नाम पुत्र होगा, उसके हालेय नाम पुत्र होगा, हालेयके तलक नाम पुत्र होगा, तलकके पुरीषभीरु नाम पुत्र होगा उसका सुनन्दन नाम पुत्र होगा ॥२३॥ सुनन्दनके चकोर नाम तनय होगा, चकोरके नवभाशिवस्वाति नाम पुत्र होगा, हे रिपुदमन! उसके गोमती नाम पुत्र होगा, गोमतीके पुरीमान् नाम

कृष्णनामाऽथ तद्भ्राता भविता पृथिवीपतिः ॥ श्रीशांतकर्णस्तत्पुत्रः पौर्णमासस्तु तत्सुतः ॥ २१ ॥ लंवोदरस्तु तत्पुत्र
स्तस्माच्चिविकलो नृपः ॥ मेघस्वातिश्च विकलादटमानस्तु तस्य च ॥ २२ ॥ अनिष्टकर्मा हालेयस्तलकस्तस्य चा
त्मजः ॥ पुरीषभीरुस्तत्पुत्रस्ततो राजा सुनन्दनः ॥ २३ ॥ चकोरो नवमो यत्र शिवस्वातिररिंदम ॥ तस्यापि गोमती
पुत्रः पुरीमान्भविता ततः ॥ २४ ॥ मेदःशिराः शिवस्कन्दो यज्ञश्रीस्तत्सुतस्ततः ॥ विजयस्तत्सुतो भाव्यश्चन्द्रविज्ञः
सलोमधिः ॥ २५ ॥ एते त्रिंशन्नृपतयश्चत्वार्यब्दशतानि च ॥ षट्पञ्चाशच्च पृथिवीं भोक्ष्यंति कुरुनन्दन ॥ २६ ॥ सप्ता
भीरा आवभृत्या दशगर्दभिनो नृपाः ॥ कङ्काः षोडश भूपाला भविष्यंति च लोलुपाः ॥ २७ ॥ ततोऽष्टौ यवना
भाव्याश्चतुर्दश तुरुष्ककाः ॥ भूयो दश गुरुण्डाश्च मौना एकादशैव तु ॥ २८ ॥

पुत्र होगा ॥२४॥ उसके मेदशिरा नाम पुत्र होगा मेदशिराके शिवस्कन्द नाम पुत्र होगा, ताके यज्ञश्रीनाम पुत्र होगा, यज्ञश्रीके विजय नाम पुत्र होगा, उसके चन्द्रविज्ञ नाम पुत्र होगा, और उसके सलोमधिनाम पुत्र होगा ॥ २५ ॥ हे कुरुनन्दन ! यह तीस राजा चारसौ छप्पन ४५६ वर्षतक पृथ्वीपर राज्य करैंगे ॥ २६॥ इनके उपरान्त आवभृत्य नामनगरीमें सात आभीर जातिके राजा होंगे, उनके पीछे फिर दश गर्दभ नाम राजा होंगे, उनके उपरान्त कंकजातिके सोलह राजा महालोभी होंगे ॥ २७ ॥ उनके पीछे आठ यवन राजा होंगे, उनके पीछे चौदह तरुष्क ( तुरक, तुरकिस्तानके वासी ) राजा होंगे, फिर दश गुरुण्ड ( अंगेरज,इंगलिस्तान निवासी ) राजा होंगे, उनके पीछे ग्यारह मौन राजा होंगे ॥ २८ ॥

यह ग्यारह मौन राजाके विना सब राजा एक सहस्र निन्यानवे ( १०९९ ) वर्षतक पृथ्वी पर राज्य करेंगे ॥ २९ ॥ हे राजन् ! ग्यारह मौन राजा तीनसो ३०० वर्षतक पृथ्वीका भोग करेंगे, उनके मरनेके पीछे किलकिला नगरमें भूतनन्दनाम राजा होगा, उसके पीछे वंगिर नाम राजा होगा ॥ ३० ॥ फिर उसके पीछे उसका भाई शिशुनंदि और शिशुनन्दिके पीछे यशोनंदि यशोनन्दिके पीछे प्रवीरक, यह सब राजा एकसौ छः ( १०६ ) वर्षतक पृथ्वीपर राज्य करेंगे ॥ ३१ ॥ उस शिशुनंदिके तेरह पुत्र होंगे और वह सब बाह्लीकही कहलावेंगे और आनन्द पूर्वक पृथ्वीका राज्य करेंगे, फिर और एक दूसरा पुष्पमित्र नाम राजा होगा, उसके दुर्मित्र नाम पुत्र होगा ॥ ३२॥ फिर सात तो

एते भोक्ष्यंति पृथिवीं दशवर्षशतानि च ॥ नवाधिकां च नवतिं मौना एकादश क्षितिम् ॥ २९ ॥ भोक्ष्यंत्यब्दशतान्यंग त्रीणि तैः संस्थिते ततः ॥ किलिकिलायां नृपतयो भूतनंदोऽथ वंगिरिः॥३०॥शिशुनंदिश्च तद्भ्रातायशोनंदिः प्रवीरकः ॥ इत्येते वै वर्षशतं भविष्यंत्यधिकानि षट् ॥ ३१ ॥ तेषां त्रयोदश सुता भवितारश्च बाह्लिकाः ॥ पुष्पमित्रोऽथ राजन्यो दुर्मित्रोऽस्य तथैव च ॥ ३२ ॥ एककाला इमे भूपाः सप्तांध्राः सप्त कौशलाः ॥ विदूरपतयो भाव्या नैषधास्तत एव हि ॥ ३३ ॥ मागधानां तु भविता विश्वस्फूर्जिः पुरञ्जयः ॥ करिष्यत्यपरो वर्णान्पुलिंदयदुमद्रकान् ॥ ३४ ॥ प्रजाश्चाब्रह्मभूयिष्ठाः स्थापयिष्यति दुर्मतिः ॥ वीर्यवान्क्षत्रमुत्साद्य पद्मवत्यां स वै पुरि ॥ अनुगंगामाप्रयागं गुप्तां भोक्ष्यंति मेदिनीम् ॥ ३५ ॥ सौराष्ट्रावंत्याभीराश्च शूद्रा अर्बुदमालवाः ॥ व्रात्या द्विजा भविष्यंति शूद्रप्राया जनाधिपाः ॥ ३६ ॥

अंध, सात कौशल और एक वैदूर्य नगरका नरेश नैषध यह सब खण्ड मण्डलेश्वर राजा एकही समयमें होंगे ॥ ३३ ॥ फिर मगध देशमें विश्वस्फूर्जित पुरंजय नाम राजा होगा, सो बडा पराक्रमी विदुर्मति होगा और ब्राह्मण आदि चारों वर्णोंको धर्मसे भ्रष्ट करके पुलिन्द, यदु और मद्रक म्लेच्छकी तुल्य करदेगा ॥ ३४ ॥ और जिसमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, न हों ऐसी नीच प्रजाको स्थापन करैगा, यह वीर्यवान् पुरंजय क्षत्रियोंका विध्वंस करके पद्मावती नाम पुरीमें बसकर हरिद्वारसे लेकर प्रयागतक राज्य करैगा ॥ ३५ ॥ सौराष्ट्रदेश, उज्जैन, अभीर, शूद्र, अर्बुद, मालवादेशनिवासी द्विज अर्थात् तीनों वर्ण यज्ञोपवीत क्रिया न करके संस्कार हीन होजायँगे और राजा भी शूद्रके समान

काम करने लगेंगे ॥ ३६ ॥ सिन्धुनदीसे लेकर चन्द्रभागानदीके किनारेतक और कौंतीपुरी काश्मीर आदि सब देशोंमें शूद्र क्रियाहीन म्लेच्छप्राय वेदमर्यादारहित, तेजहीन राजा होंगे ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! यह सब एकही कालमें म्लेच्छप्राय अधर्मी, असत्यपरायण, अल्पदाता, महाक्रोधी ॥ ३८ ॥ स्त्री, बालक, गौ, ब्राह्मणको मारनेवाले, परनारी, पराये द्रव्यके, हरनेवाले उत्पन्न होंगे और मारेंगे, अल्पपराक्रम, अल्प आयुर्बलवाले होंगे ॥ ३९ ॥ गर्भाधानआदिक संस्कारोंसे रहित, सन्ध्या तर्पणादि क्रियाओसे हीन, रजोगुण, तमोगुणसे आवृत म्लेच्छ राजाओंका रूप धारण किये प्रजाको अनेक अनेक प्रकारके दुःख देनेवाले होंगे ॥ ४० ॥ इन पालनेवाले राजाओंके सब देश उन राजाओंके भाव और

सिंधोस्तटं चंद्रभागां कौंतीं काश्मीरमंडलम् ॥ भोक्ष्यंति शूद्रा व्रात्याद्या म्लेच्छाश्चाब्रह्मवर्चसः ॥ ३७ ॥ तुल्यकाला इमे राजन्म्लेच्छप्रायाश्च भूभृतः ॥ एतेऽधर्मानृतपराः फल्गुदास्तीव्रमन्यवः ॥ ३८ ॥ स्त्रीबालगोद्विजघ्नाश्च परदारधनादृताः ॥ उदितास्तमितप्राया अल्पसत्त्वाल्पकायुषः ॥३९॥ असंस्कृताः क्रियाहीना रजसा तमसावृताः ॥ प्रजास्ते भक्षयिष्यन्ति म्लेच्छा राजन्यरूपिणः ॥ ४० ॥ तन्नाथास्ते जनपदास्तच्छीलाचारवादिनः ॥ अन्योन्यतो राजभिश्च क्षयं यास्यंति पीडिताः ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वाद० कलौ भाविनृपान्वय० प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

श्रीशुक उवाच ॥ ततश्चानुदिनं धर्मः सत्यं शौचं क्षमा दया ॥ कालेन बलिना राजन्नंक्ष्यत्यायुर्बलं स्मृतीः ॥ १ ॥ वित्तमेव कलौ नृणां जन्माचारगुणोदयः ॥ धर्मन्यायव्यवस्थायां कारणं बलमेव हि ॥ २ ॥

आचरणको और अपवाद करनेवाले लोगोंको परस्पर क्लेशोंसे और राजाओके लिये किये हुए दुष्ट कर्मोंसे दुःखी होकर क्षयको प्राप्त होंगे ॥४१॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां राजवंशवर्णनं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ दोहा–दुसरे जब कलिकालको, बढै दोष अत्यन्त ॥ तब हरि कल्की रूपधर, मारहिं दुष्ट असन्त ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! इसके उपरान्त फिर महाबलवान् कालके प्रभावसे दिनपर दिन धर्म, सत्य, शौच, क्षमा, दया, आयु, बल, स्मरण आदि घटता चलाजायगा ॥ १ ॥ कलियुगके विषे जिस पुरुषके पास धन होगा, वही बलवान्, गुणनिधान, आचारवान् और बुद्धिवान् कहलावेगा और जो महाबलवान् होगा, वही धर्माध्यक्ष और न्यायशाली हो

मबको जीतैगा ॥२॥ रीति प्रीति केवल एक स्त्री और पुत्रहीमें रहेगी और सुहृद, मित्र, कुल, गोत्रादिकमें कपट व्यवहार रह जायगा स्त्री पुरुष होनेमें कुछ श्रेष्ठ कुल, आचार विचार न होगा केवल रति करनेमें कुशल देखलेंगे और ब्राह्मणपनमें केवल जनेऊ मात्रही रहजायगा ॥३॥ आश्रम चिह्नमात्रही करके पहिचाने जायँगे, परस्पर स्नेह कहीं नहीं रहैगा, धनहीन न्यायमें नित्य प्रति हारतेही रहा करैंगे;क्योंकि न्यायाध्यक्ष जबतक धनपात्रोसे द्रव्य पाते रहैंगे तबतक धनहीनको हरातेहीरहा करैंगे, और अधिक बोलनेवालेहीको लोग पण्डित कहैंगे ॥ ४ ॥ निर्धनोंका नाम लोग असाधु रक्खेंगे. दम्भवान् और कपटीहीको लोग साधु कहैंगे; विवाह स्वीकार मात्रहीं समझा जायगा, और स्नानही सब शृंगार मात्र होगा ॥५॥

दांपत्येऽभिरुचिर्हेतुर्मायैव ब्यावहारिके ॥ स्त्रीत्वे पुंस्त्वे च हि रतिर्विप्रत्वे सूत्रमेव हि ॥ ३ ॥ लिंगमेवाश्रमख्यातावन्योऽन्यापत्तिकारणम् ॥ अवृत्त्यां न्यायदौर्बल्यं पांडित्ये चापलं वचः ॥ ४ ॥ अनाढ्यतैवासाधुत्वे साधुत्वे दंभ एव तु ॥ स्वीकार एव चोद्वाहे स्नानमेव प्रसाधनम् ॥ ५ ॥ दूरे वार्ययनं तीर्थं लावण्ये केशधारणम् ॥ उदरंभरिता स्वार्थः सत्यत्वे धार्ष्ट्यमेव हि ॥ ६ ॥ दाक्ष्यं कुटुंबभरणं यशोर्थं धर्मसेवनम् ॥ एवं प्रजाभिर्दुष्टाभिराकीर्णे क्षितिमंडले ॥ ७ ॥ ब्रह्मविट्क्षत्रशूद्राणां यो बली भविता नृपः ॥ प्रजा हि लुब्धै राजन्यैर्निर्घृणैर्दस्युधर्मभिः ॥ ८ ॥ आच्छिन्नदारद्रविणा यास्यंति गिरिकाननम् ॥ शाकमूलामिषक्षौद्रफलपुष्पाष्टिभोजनाः ॥ ९ ॥

जो ताल वा सरोवर दूर होगा, वही तीर्थ माना जायगा, माता पिता और गुरुको कोई तीर्थ नहीं मानेंगे, सब शिरपर बाल रखना यही सुन्दरता कहावेगी, जैसे तैसे पेट भरलना परम चतुरता और पराक्रम गिना जायगा. और ढीठ पुरुषही सत्यवादी कहलावेंगे ॥ ६ ॥ कुटुम्बका उदरपूर्ण करनाही स्थानपन और चतुराईका मूल समझा जायगा धर्मका सेवन केवल इसीलिये किया जायगा जिससे संसारमें यश हो, इसप्रकार जब सर्वत्र भूमण्डल प्रजाओंसे व्याप्त होजायगा ॥ ७॥ तब ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, इनमें जो बली होगा वही भूपाल कहा जायगा लोभी, निर्दयी, लुटेरोसे और राजाओसे ॥ ८ ॥ अपना स्त्री, धन छीन लेनेके भयसे सब प्रजा भागकर पर्वतोंमें, वनोंमें जा छिपैगी और वहाँ शाक, कन्दमूल,

फल, मधु, मांस, पुष्प, बीज, इनसे अपना उदर पूर्ण करैंगी ॥९॥ अकाल और राजाओंके दण्डसे कष्टपाकर अनावृष्टि,शीत, वायु,धूप,वर्षा और हिमसे परस्पर अत्यन्त पीड़ित हो क्लेशपाकर सम्पूर्ण नष्ट होजायगा ॥ १० ॥ भूख, प्यास, रोग, संताप और चिन्तासे प्रजा अत्यन्त पीड़ितहो जायगी और मनुष्योंकी पूर्ण अवस्था कलियुगमें बीश २० अथवा तीस ३० वर्षकी हुआ करैगी ॥ ११ ॥ जब कलियुगका महादोष बढैगा तब प्राणी तनु क्षीण और महामलीन होजायँगे ॥ १२ ॥ धर्मके बदलेमें पाखण्डही पाखण्ड रहजायगा, राजा लुटेरे होंगे, वृथा हिंसा और बातबातमें झूठ बोलकर नाना प्रकारकी वृत्तियोंको करैंगे और सदा बुरे कामोंमें निष्ठा रहै गी ॥ १३ ॥ सब वर्णाश्रम शूद्रके सदृश होजायँगे और गायें

**अनावृष्ट्या विनंक्ष्यंति दुर्भिक्षकरपीडिताः ॥ शीतवातातपप्रावृड्ढिमैरन्योऽन्यतः प्रजाः ॥ १० ॥ क्षुत्तृड्भ्यां व्याधिभिश्चैव संतापेन च चिंतया ॥ त्रिंशद्विंशतिवर्षाणि परमायुः कलौ नृणाम् ॥ ११ ॥ क्षीयमाणेषु देहेषु देहिनां कलिदोषतः ॥ वर्णाश्रमवतां धर्मे नष्टे वेदपथे नृणाम् ॥ १२ ॥ पाषंडप्रचुरे धर्मे दस्युप्रायेषु राजसु ॥ चौर्यानृतवृथाहिंसानानावृत्तिषु वै नृषु ॥ १३ ॥ शूद्रप्रायेषु वर्णेषु छागप्रायासु धेनुषु ॥ गृहप्रायेष्वाश्रमेषु यौनप्रायेषु बंधुषु ॥ १४ ॥ अणुप्रायास्वोषधीषु शमीप्रायेषु स्थास्नुषु ॥ विद्युत्प्रायेषु मेघेषु शून्यप्रायेषु सद्मसु ॥ १५ ॥ इत्थं कलौ गतप्राये जने तु खरधर्मणि ॥ धर्मत्राणाय सत्त्वेन भगवानवतरिष्यति ॥ १६ ॥ चराचरगुरोर्विष्णोरीश्वरस्याखिलात्मनः ॥ धर्मत्राणाय साधूनां जन्मकर्मापनुत्तये ॥ १७ ॥**

बकरीके समान छोटी छोटी होंगी, चारों आश्रम गृहस्थप्राय होजायँगे और स्त्रीके भैयोंसे लोग प्यार करैंगे और घरको सम्बन्ध मात्र मानैंगे ॥ १४ ॥ अन्न और औषधियें सब क्षीण होजायँगी, केवल वृक्षोंमें प्रायः शमी के वृक्षही रहजायँगे, वर्षाकालमें बिजली अधिक चमकेगी वर्षा बहुत थोड़ी हुआ करैगी, गृहस्थियोंके घर धर्मकर्मसे शून्य होजायँगे ॥ १५ ॥ इसप्रकार कलियुगमें सब मनुष्य अधर्मी हो गधेके समान होजायँगे और महाभयंकर कलियुगके अंतका समय आवेगा, तब धर्मकी रक्षा करनेके लिये आदि पुरुष भगवान् शुद्ध सतोगुणमूर्ति धारण करके निष्कलंक रूपसे प्रगट होंगे ॥ १६ ॥ चराचरके गुरु सबके आत्मा ईश्वर विष्णुका अवतार महात्मा पुरुषोंके धर्मकी रक्षा और उनके कर्मोंके

प्रचारके लिये होगा ॥ १७ ॥ शंभग्राममें रहनेवाले विष्णुयशा ब्राह्मणके घरमें (चैत्रशुक्ला द्वादशीको) विष्णु भगवान् कल्किअवतार धारण करेंगे शीघ्रगामी देवदत्त नाम घोड़ेपर चढ़कर खड्ग हाथमें ले दुष्टोंके दमनकर्त्ता अणिमादिक अष्टसिद्धियोंसे संयुक्त ॥ १८ ॥ १९ ॥ जगदीश्वर भगवान् अनुपम कान्तिवाले महातेजस्वी कल्किरूपसे राजाओंकेसा वेष धारण किये उस घोडेपर चढ़ करोडों चोरोंका विध्वंस करेंगे ॥ २० ॥ जब सब चोरोंका संहार होजायगा, तब देश, देशान्तरके मनुष्योंके अतिपुण्यरूप सुगन्धयुक्त पवनके लगनेसे उन मनुष्योंके मन उज्ज्वल होजायँगे ॥

शंभलग्राममुख्यस्य ब्राह्मणस्य महात्मनः ॥ भवने विष्णुयशसः कल्किः प्रादुर्भविष्यति ॥ १८ ॥ अश्वमाशुगमारुह्य देवदत्तं जगत्पतिः ॥ असिनाऽसाधुदमनमष्टैश्वर्यगुणान्वितः ॥ १९ ॥ विचरन्नाशुना क्षोण्यां हयेनाप्रतिमद्युतिः ॥ नृपलिंगच्छदो दस्यून्कोटिशो निहनिष्यति ॥ २० ॥ अथ तेषां भविष्यंति मनांसि विशदानि वै ॥ वासुदेवांगरागातिपुण्यगंधानिलस्पृशाम् ॥ पौरजानपदानां वै हतेष्वखिलदस्युषु ॥ २१ ॥ तेषां प्रजाविसर्गश्च स्थविष्ठः संभविष्यति ॥ वासुदेवे भगवति सत्त्वमूर्तौ हृदि स्थिते ॥ २२ ॥ यदाऽवतीर्णो भगवान्कल्किर्धर्मपतिर्हरिः ॥ कृतं भविष्यति तदा प्रजासूतिश्च सात्त्विकी ॥ २३ ॥ यदा चंद्रश्च सूर्यश्च तथा तिष्यबृहस्पती ॥ एकाराशौ समेष्यंति तदा भवति तत्कृतम् ॥ २४ ॥ येऽतीता वर्तमाना ये भविष्यंति च पार्थिवाः ॥ ते त उद्देशतः प्रोक्ता वंशीयाः सोमसूर्ययोः ॥ २५ ॥ आरभ्य भवतो जन्म यावन्नंदाऽभिषेचनम् ॥ एतद्वर्षसहस्रं तु शतं पंचदशोत्तरम् ॥ २६ ॥

॥ २१ ॥ और उन नगरनिवासियोंके हृदयमें शुद्ध चैन्य सत्त्वमूर्त्ति भगवान् वासुदेव स्थित होंगे, तब उन प्रजानके पुत्रादिक उत्तम और पुष्ट होंगे ॥ २२ ॥ जब धर्मके पालनेवाले कल्किभगवान् प्रगट होंगे तब सतयुग वर्त्तनेलगेगा और प्रजाकी सन्तान सत्विकी होगी ॥ २३ ॥ जब चन्द्र, सूर्य, बृहस्पति यह सब पुष्यनक्षत्रके योग करके एक राशिमें आवेंगे तब सतयुग होगा ॥ २४ ॥ जो चन्द्रवंशी और सूर्यवंशी राजा होचुकेहैं और जो ससमय विद्यमान हैं और जो आगेको होंगे, उन सबके नाम संक्षेपसे भिन्न भिन्न मैंने आपको सुनाये ॥ २५ ॥ तुम्हारे जन्मसे लेकर नन्दके

राज्यतक पन्द्रहसौ दश ( १५१० ) वर्ष बीतगये ॥ २६ ॥ आकाशमें सप्त ऋषियोंके मध्य जो दो तारे पुलह और क्रतु, उदयकालके पहिले दीखते हैं, उन दोनोके मध्यमें रात्रिके समय उन दोनोंके समान एक नक्षत्र देखनेमें आता है ॥ २७॥ वह अरुंधतीके नक्षत्रसहित सप्तऋषि मनुष्योंके सौ ( १०० ) वर्षतक प्रत्येक नक्षत्रपर रहा करते हैं, अर्थात् जैसे चन्द्रमा एक नक्षत्रपर एक दिवस रहता है, इसीप्रकार सप्त ऋषि मनुष्योंके सौ १०० वर्षके अनुमान एक नक्षत्रपर रहते हैं, सो यह सप्तऋषि तुम्हारे जन्मके समय मघा नक्षत्रपर थे और इससमय भी मघा नक्षत्रपर स्थित हैं ॥ २८ ॥ कलियुगके आनेका समय ठीक ठीक इस प्रकार निश्चय कियाहै कि, जब महातेजस्वी शुद्ध सत्यमूर्त्ति श्रीकृष्ण

**सप्तर्षीणां तु यौ पूर्वौ दृश्येते उदितौ दिवि ॥ तयोस्तु मध्ये नक्षत्रं दृश्यते यत्समं निशि ॥ २७ ॥ तेनैव ऋषयो युक्ता स्तिष्ठंत्यब्दशतानि च ॥ ते त्वदीये द्विजाः काले अधुना चाश्रिता मघाः ॥ २८ ॥ विष्णोर्भगवतो भानुः कृष्णाख्यो ऽसौ दिवं गतः ॥ तदाऽविशत्कलिर्लोकं पापे यद्रमते जनः ॥ २९ ॥ यावत्स पादपद्माभ्यां स्पृशन्नास्ते रमापतिः ॥ तावत्कलिर्वै पृथिवीं पराक्रांतुं न चाशकत् ॥ ३० ॥ यदा देवर्षयः सप्त मघासु विचरंति हि ॥ तदा प्रवृत्तस्तु कलिर्द्वाद शाब्दशतात्मकः ॥ ३१ ॥ यदा मघाभ्यो यास्यंति पूर्वाषाढां महर्षयः ॥ तदा नंदात्प्रभृत्येष कलिर्वृद्धिं गमिष्यति ॥ ॥ ३२ ॥ यस्मिन्कृष्णो दिवं यातस्तस्मिन्नेव तदाहनि ॥ प्रतिपन्नं कलियुगमिति प्राहुः पुराविदः ॥ ३३ ॥**

भगवान् अपने परमधामको सिधारे, उसीसमय कलियुगने इसलोकमें अपना प्रवेश किया, जिस कलियुगके आतेही मनुष्योंके मनकी पापमें रुचिहुई ॥ २९ ॥ हे राजन् ! जबतक रमापति भगवान् अपने चरणारविन्दोंसे पृथ्वीका स्पर्श करते और इसपर विराजमान रहे, तबतक कलियुग पृथ्वीपर अपना कुछ कर्तव्य न करसका ॥ ३० ॥ जबसे मघा नक्षत्रमें सप्तऋषि वर्त्ते हैं, तबहींसे कलियुग प्रवृत्त होकर देवताओंके बारह सौ १२०० वर्षतक कलियुग रहता है ॥ ३१ ॥ जब सप्तऋषि मघानक्षत्रसे निकले पूर्वाषाढा नक्षत्रपर जायँगे, तब नन्दका राज्य वर्त्तेगा और उसी नन्दके राज्यसे कलियुगका अत्यन्त प्रताप बढेगा ॥ ३२ ॥ जिसदिनसे जिस मुहूर्त्तसे जिस क्षणसे श्रीकृष्ण भगवान् अपने परम

धामको सिधारे उसी दिन और उसीसमय कलियुगने इस लोकमें अपना प्रवेश किया, ऐसे भूतकालके जाननेवाले ऋषि लोग कहतेहैं ॥ ३३ ॥ जब देवताओंके एक सहस्र १००० वर्ष व्यतीत होजायँगे जो कलियुगका प्रमाण है, फिर पीछे सतयुगका प्रवेश होगा और सतयुगके आनेका यही लक्षण दिखाई देगा कि, मनुष्योंके मनमें आपसे आप आत्माका प्रकाश होजायगा ॥ ३४ ॥ हे राजन् ! जिसप्रकार पृथ्वीपर मनुका वंश हुआ और आपसे कहा, उसीप्रकार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्रोंका वंश युग युगमें जाननेको योग्य है ॥ ३५ ॥ जो आजतक नाममात्रसेही जानेजाते हैं, उन जाननेवालोंकी केवल कथामात्रही कहनेको रहगई है; ऐसे महात्मा पुरुषोंकी कीर्त्तिही संसारमें आजतक चली जाती है, वह लोग पृथ्वी

दिव्याब्दानां सहस्रांते चतुर्थे तु पुनः कृतम् ॥ भविष्यति यदा नृणां मन आत्मप्रकाशकम् ॥ ३४ ॥ इत्येष मानवो वंशो यथा संख्यायते भुवि ॥ तथा विट्छूद्रविप्राणां तास्ता ज्ञेया युगेयुगे ॥ ३५ ॥ एतेषां नामलिंगानां पुरुषाणां महात्मनाम् ॥ कथामात्रावशिष्टानां कीर्तिरेव स्थिता भुवि ॥ ३६ ॥ देवापिः शंतनोर्भ्राता मरुश्चेक्ष्वाकुवंशजः ॥ कलापग्राम आसाते महायोगबलान्वितौ ॥ ३७ ॥ ताविहैत्य कलेरंते वासुदेवानुशिक्षितौ ॥ वर्णाश्रमयुतं धर्मं पूर्ववत्प्रथयिष्यतः ॥ ३८ ॥ कृतं त्रेता द्वापरं च कलिश्चेति चतुर्युगम् ॥ अनेन क्रमयोगेन भुवि प्राणिषु वर्त्तते ॥ ३९ ॥ राजन्नेते मया प्रोक्ता नरदेवास्तथाऽपरे ॥ भूमौ ममत्वं कृत्वांते हित्वेमां निधनं गताः ॥ ४० ॥

पर न रहे इसलिये प्राणियोंको चाहिये कि, राज्य और पुत्रादिककी मोह ममताको त्यागकर अपने धर्म कर्ममें तत्पर रहैं ॥ ३६ ॥ चन्द्रवंशी शन्तनुका भ्राता, देवापी और इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्न हुआ सूर्यवंशी राजा मरु यह दोनों राजा अत्यन्त योगबलके प्रतापसे कलापग्राममें वास करते हैं ॥३७॥ यह दोनों राजा कलियुगके अन्तमें भगवानकी शिक्षा पाकर पहिलेके समान सब वर्णाश्रमके धर्मोंका विस्तार करेंगे ॥ ३८ ॥ सत युग, त्रेता, द्वापर, कलियुग, यह चारों युग इस क्रमसे पृथ्वीपर मनुष्योंके विषे वर्त्तते रहतेहैं ॥ ३९ ॥ हे राजन् ! यह जो राजा मैंने आपके आगे वर्णन किये, और इनके सिवाय और भी जो हुए, सो सब इस भूमिमें ममता करके और भूमिको यहीं छोडकर आप रीते हाथों नाशको प्राप्त हुए ॥ ४० ॥

जिस देहका नाम राजाथा उस देहको अन्त समय कृमि, विष्ठा, राख, यह नाम होते हैं, ऐसे शरीरसे जो कोई शरीरधारी दूसरेसे द्रोह करते हैं, उनका कौनसा स्वार्थ सिद्ध होताहै ? नरकमें वास करनेके सिवाय कोई स्वार्थ सिद्ध नहीं होता ॥ ४१ ॥ किसप्रकार इस महाअखण्ड भूमिके हमारे पुरुषाओंने पालीथी और अब किसप्रकार हमारे पुत्र पौत्रके पास और हमारे वंशजोंके पास स्थिर रहेगी ? ॥४२॥ वह मूर्खलोग पंचभूतमय इस देहको अपना मानकर भूमिसे ममता करके अन्तसमय दोनोंको छोडकर आप अकेले चलेगये ॥४३॥ हे राजन् ! जो जो भूपति हुए वे सब अपने पराक्रमसे भूमिका भोग करते रहे, इस महाविकराल कालने उन सबकी कथामात्रही कहनेको रक्खी ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां कल्क्यवतारवर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ दोहा–तिसरेमें वसुधा वचन, राज्यदोष गुणग्राम ॥ कुल कलंक कलिकालके, मेटन हरिका नाम ॥१॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजन् ! यह पृथ्वी अपने जीतनेका परिश्रम करते हुए राजाओंको देखकर अपने मनही मनमें ठट्ठे मारमारकर हँसती है कि, अहो ! यह सब मृत्युके खिलौने राजा मुझको जीतना चाहते हैं, यह नहीं जानते कि, हमसे अनन्त राजा मरमरकर खपगये ॥१॥ जिस कामनाने बुद्बुदेके समान इस देहके विषे जिन राजाओंको विश्वास उपजाया, उन राजाओंकीभी कामना निष्फल है ॥ २ ॥ मुख्य तो राजाओंका यह विचार है कि, पहले तो पाँचो इंद्रिय और छटे मनको जीतकर, पीछे मंत्री, प्रधान, सचिव, पुरवासी और कुटुम्बादिक

कृमिविड्भस्मसंज्ञाऽन्ते राजनाम्नोऽपि यस्य च ॥ भूतध्रुक् तत्कृते स्वार्थं किं वेद निरयो यतः ॥ ४१ ॥ कथं सेयमखंडा भूः पूर्वैर्मे पुरुषैर्धृता ॥ मत्पुत्रस्य च पौत्रस्य मत्पूर्वा वंशजस्य च ॥ ४२ ॥ तेजोऽबन्नमयं कायं गृहीत्वात्मतयाऽबुधाः ॥ महीं ममतया चोभौ हित्वांतेऽदर्शनं गताः ॥ ४३ ॥ येये भूपतयो राजन्भुंजंति भुवमोजसा ॥ कालेन ते कृताः सर्वे कथामात्राः कथासु च ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भा॰ म॰ द्वा॰ कल्क्यवतारादि॰ द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ दृष्ट्वाऽऽत्मनि जये व्यग्रान्नृपान्हसति भूरियम् ॥ अहो मां विजिगीषंति मृत्योः क्रीडनका नृपाः ॥ १ ॥ काम एष नरेन्द्राणां मोहः स्याद्विदुषामपि ॥ येन फेनोपमे पिंडे येऽतिविश्रंभिता नृपाः ॥ २ ॥ पूर्वं निर्जित्य षड्वर्गं जेष्यामो राजमंत्रिणः ॥ ततः सचिवपौराप्तकरींद्रानस्य कंटकान् ॥ ३ ॥

अपने वशमें करके शत्रुओंकी जडको उखाडे, महाव्रत और कटककी ओरसे बेखटकहो राज्य करेंगे ॥ ३॥ और इस रीतिसे समुद्रतककी भूमिको जीतेंगे । इसप्रकार आशावेष्टित हृदयवाले सब अपने २ निकट रात दिन डंका बजानेवाले कालका कुछ ध्यान नहीं करते ॥ ४ ॥ अनेक राजा तो समुद्रके पारतक मुझको अपने पुरुषार्थसे जीतकर अत्यन्त तृष्णासे समुद्रके देशोंमें ( द्वीपोंमें ). भी प्रवेश करते हैं, इन्द्रिय और मनके जीतनेपर राज्य साधनेकी इच्छा करनी मूर्खता है और आत्मजयका फल तो एक मुक्तिही है ॥ ५ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे राजा परीक्षित ! वसुधा कहती है कि, देखो ! जो मुझको छोड़कर मनु और मनुकी सन्तान मेरे ऊपर जैसे आये वैसेही हाथ पसारे चलेगये, ऐसी मुझ

एवं क्रमेण जेष्यामः पृथ्वीं सागरमेखलाम् ॥ इत्याशाबद्धहृदया न पश्यंत्यंतिकेंतकम् ॥ ४ ॥ समुद्रावरणां जित्वा मां विशंत्यब्धिमोजसा ॥ कियदात्मजयस्यैतन्मुक्तिरात्मजये फलम् ॥ ५ ॥ यां विसृज्यैव मनवस्तत्सुताश्च कुरूद्वह ॥ गता यथागतं युद्धे तां मां जेष्यंत्यबुद्धयः ॥ ६ ॥ मत्कृते पितृपुत्राणां भ्रातॄणां चापि विग्रहः ॥ जायते ह्यसतां राज्ये ममताबद्धचेतसाम् ॥ ७ ॥ ममैवेयं मही कृत्स्ना न ते मूढेति वादिनः ॥ स्पर्धमाना मिथो घ्नंति म्रियंते मत्कृते नृपाः ॥ ८ ॥ पृथुः पुरूरवा गाधिर्नहुषो भरतोऽर्जुनः ॥ मांधाता सगरो रामः खट्वांगो धुंधुहा रघुः ॥ ९ ॥ तृणबिंदुर्ययातिश्च शर्यातिः शंतनुर्गयः ॥ भगीरथः कुवलयाश्वः ककुत्स्थो नैषधो नृगः ॥ १० ॥ हिरण्यकशिपुर्वृत्रो रावणो लोकरावणः ॥ नमुचिः शंबरो भौमो हिरण्याक्षोऽथ तारकः ॥ ११ ॥

अचलाको यह कुबुद्धी राजा युद्धमें जीतना चाहते हैं॥६॥ देखो ! राज्यकी ममतामें बँधेहुए असत् राजा मेरेलिये पिता, पुत्र, भ्राता यह सब परस्पर भी क्लेश करते हैं ॥ ७ ॥ हे मूढ़ ! यह वसुधा मेरी है, इसमें तेरी किंचिन्मात्र भी नहीं है, यह कहते कहते और परस्पर स्पर्द्धा करते २ मेरे लिये अनेक राजा युद्धही करते करते मरगये ॥८॥ पृथु, पुरूवा, गाधि, नहुष, भरत, अर्जुन, मांधाता, सगर, राम, खट्वांग, धुन्धुमार, रघु ॥९॥ तृणबिन्दु, ययाति, शर्याति, शन्तनु, गय, भगीरथ, कुवलायाश्व, ककुत्स्थ, नैषध, नृग ॥ १०॥ हिरण्यकशिपु, वृत्रासुर, रावण, नमुचि, शम्बर, नरकासुर,

हिरण्याक्ष, तारक ॥११॥ ऐसे ऐसे अनेक दैत्य और राजा जो कि, बड़े बडे बलवान् और सर्वगुण निधान, योद्धाओंके पराजय करनेवाले, जिन्होंने कहीं भी हार नहीं मानी, सबही अजीत होगये॥१२॥ सो सब मरणधर्मा मेरे विषे अत्यन्त ममता करके वर्त्ततेथे सो सब विनाही मनोरथ पूर्ण किये कालके गालमें चले गये ॥ १३॥ और सबकी एक कथाही मात्र रहगई। हे समर्थ! इसप्रकार पृथ्वीने हँसकर कहा कि, हे विभो! लोकोंमें यश विस्तार करके आप तो परलोकको चलेगये। ऐसे बडे बडे राजाओंकी कथा मैंने तुमसे कही, सो केवल, विषयोंकी असारता और विज्ञान और वैराग्यका निरूपणकरनेके लिये सो इसमें केवल वाणीका विलास है, कुछ परमार्थ नहीं ॥१४॥ जिस अमंगलके दूर करनेवाले उत्तमश्लोक भगवान्‌के गुणोंको कवीश्वर लोग सदा

अन्ये च बहवो दैत्या राजानो ये महेश्वराः ॥ सर्वे सर्वविदः शूराः सर्वे सर्वजितोऽजिताः ॥ १२ ॥ ममतां मय्यवर्त्तंत कृत्वोच्चैर्मर्त्यधर्मिणः ॥ कथावशेषाः कालेन ह्यकृतार्थाः कृता विभो ॥ १३ ॥ कथा इमास्ते कथिता महीयसां विताय लोकेषु यशः परेयुषाम् ॥ विज्ञानवैराग्यविवक्षया विभो वचोविभूतीर्न तु पारमार्थ्यम् ॥ १४ ॥ यस्तूत्तमश्लोकगुणानुवादः संगीयतेऽभीक्ष्णममंगलघ्नः ॥ तमेव नित्यं शृणुयादभीक्ष्णं कृष्णेऽमलां भक्तिमभीप्समानः ॥ १५ ॥ राजोवाच॥ केनोपायेन भगवन्कलेर्दोषान्कलौ जनाः ॥ विधमिष्यंत्युपचितांस्तन्मे ब्रूहि यथा मुने ॥ १६ ॥ युगानि युगधर्मांश्च मानं प्रलयकल्पयोः ॥ कालस्येश्वररूपस्य गतिं विष्णोर्महात्मनः ॥ १७॥ श्रीशुक उवाच ॥ कृते प्रवर्त्तते धर्मश्चतुष्पात्तज्जनैर्धृतः ॥ सत्यं दया तपो दानमिति पादा विभोर्नृप ॥ १८ ॥ संतुष्टाः करुणा मैत्राः शांता दांतास्तितिक्षवः ॥ आत्मारामाः समदृशः प्रायशः श्रमणा जनाः ॥ १९ ॥

गाते हैं, जो कोई श्रीकृष्णके चरणारविन्दोंकी निर्मल भक्तिको चाहै सो निरन्तर उन गुणोंको सुनै॥१५॥राजा परीक्षित् बोले कि, हे भगवन्! हे महामुने! कलियुगके बड़े बड़े दोषोंको कलियुगके मनुष्य कौनसे उपायसे दूरकरसक्ते हैं? सो तुम हमसे कहो॥१६॥पहले तो युगोंके धर्मका और प्रलयकल्प का प्रमाण कहो? फिर महात्मा कालरूप विष्णुभगवान्‌की गति कहो? ॥१७॥ श्रीशुकदेवजी बोले कि, हे नरेंद्र! सतयुगमें मनुष्योंका धर्म चार चरण करके वर्त्तैहै, एक तो सत्य, दूसरी दया, तीसरा तप, चौथा दान यह धर्मके चार चरणहैं॥१८॥सतयुगके मनुष्य सन्तोषी करुणावान् सब प्रेम प्रीति

वह उसकालको निमेषमात्र कहते हैं, अर्थात् मायाका कौतुक देखाथा वह सब एक क्षणमात्रका था॥४०॥ हे भृगुवंशियोंमें उत्तम ! भगवान्‌के प्रभाव युक्त मार्कंडेयका यह चरित्र जो कोई प्रेम प्रीति एकाग्र चित्त हो सुने सुनावेगा उन दोनोंको कर्मवासनायुक्त संसारकी माया न व्यापैगी ॥ ४१ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां शिववरदान नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ इस ग्यारह अध्यायमें, महापुरुषका ध्यान ॥ भिन्न भिन्न प्रतिमासमें, व्यूह सूर्य भगवान् ॥ १ ॥ शौनकादिक बोले कि, हे भागवतोंमें श्रेष्ठ महामुनि सूतजी ! आप सर्व तंत्र शास्त्रोंके तत्त्ववेत्ता हो इसलिये हे बहुज्ञाता ! महात्माओंमें मुकुटमणि हम आपसे यह प्रश्न करतेहैं ॥ १ ॥ हे ब्रह्मन् ! सर्वतंत्रोंके उपासक

य एवमेतद्भृगुवर्य वर्णितं रथांगपाणेरनुभावभावितम् ॥ संश्रावयेत्संशृणुयादुताप्युभौ तयोर्न कर्माशयसंसृतिर्भवेत् ॥४१॥ इति श्रीमद्भा० म० द्वा० मार्कंडे० शिवदत्तवरदानं० दशमोऽध्यायः ॥१०॥ शौनक उवाच ॥ अथेममर्थं पृच्छामो भवंतं बहुवित्तमम् ॥ समस्ततंत्रराद्धांते भवान्भागवततत्त्ववित् ॥ १ ॥ तांत्रिकाः परिचर्यायां केवलस्य श्रियः पतेः ॥ अंगोपांगायुधाकल्पं कल्पयंति यथैव यैः ॥ २ ॥ तन्नो वर्णय भद्रं ते क्रियायोगं बुभुत्सताम् ॥ येन क्रियानैपुणेन मर्त्यो यायादमर्त्यताम् ॥ ३ ॥ सूत उवाच ॥ नमस्कृत्वा गुरून्वक्ष्ये विभूतीर्वैष्णवीरपि ॥ याः प्रोक्ता वेदतंत्राभ्यामाचार्यैः पद्मजादिभिः ॥ ४ ॥

केवल हरि भगवान्‌की परिचर्या विषे अंग अर्थात् पादादिक, उपांग, गरुड़ादिक, आकल्प चक्रादिक, अलंकार कौस्तुभादिक, आभूषणोंकी रचना जिस जिस भाँति कल्पना करते ॥ २ ॥ उस क्रियायोगके जाननेकी हमारी इच्छा है, जिसकी निपुणतासे मरणधर्मा पुरुष अमरत्वको प्राप्त होजाँय, हे सूतजी ! आप उस विद्याके जाननेवाले हैं, सो अनुग्रह करके हमको बतलाइये ? आपका कल्याण होगा ॥ ३ ॥ सूतजी बोले कि, गुरुओंको नमस्कार करके विष्णुभगवान्‌की विभूतियोंका वर्णन करूंगा, जिन विभूतियोंका वर्णन ब्रह्मादिक देवताओंनेभी

वेद और तंत्रोंमें वर्णन कियाहै * ॥ ४ ॥ मायारूप महत्तत्त्व, अहंकार, पाँच तन्मात्रा इन नौ तत्त्वोंसे ग्यारह इन्द्रिय पंचमहाभूतरूप यह विराट् शरीर ब्रह्माण्ड उत्पन्नहुवा कि,जिस चैतन्यसे अधिष्ठित ब्रह्माण्डमें पृथ्वीआदि सब लोक देखनेमें आतेहैं,इन्ही पृथ्वीआदि लोकोंसे भगवान्के अंगोंकी पूजा करनेमें आती है ॥ ५ ॥ इस ब्रह्माण्डको भगवान्में कल्पित होनेके कारण भगवान्का देहरूप मानकर उसमें पृथ्वीको चरण रूप, स्वर्गको मस्तकरूप, अन्तरिक्षको नाभिरूप, सूर्यको नेत्ररूप, पवनको नासिकारूप, दिशाओंको कानरूप ॥ ६ ॥ प्रजापतिको शिश्नेन्द्रियरूप, मृत्युको गुदेन्द्रियरूप लोकपालोंको भुजारूप, चन्द्रमाको मनरूप, यमको भ्रुकुटीरूप ॥ ७ ॥ लज्जाको ऊपरके ओष्ठरूप, लोभको नीचेके ओष्ठरूप,

मायाद्यैर्नवभिस्तत्त्वैः स विकारमयो विराट् ॥ निर्मितो दृश्यते यत्र सचित्के भुवनत्रयम् ॥ ५ ॥ एतद्वै पौरुषं रूपं भूः पादौ द्यौः शिरो नभः ॥ नाभिः सूर्योऽक्षिणी नासे वायुः कर्णौ दिशः प्रभोः ॥ ६ ॥ प्रजापतिः प्रजननमपानो मृत्युरीशितुः ॥ तद्बाहवो लोकपाला मनश्चंद्रो भ्रुवौ यमः ॥ ७ ॥ लज्जोत्तरोऽधरो लोभो दंता ज्योत्स्ना स्मयो भ्रमः ॥ रोमाणि भूरुहा भूम्नो मेघाः पुरुषमूर्द्धजाः ॥ ८ ॥ यावानयं वै पुरुषो यावत्या संस्थया मितः ॥ तावानसावपि महापुरुषो लोकसंस्थया ॥ ९ ॥ कौस्तुभव्यपदेशेन स्वात्मज्योतिर्बिभर्त्यजः ॥ तत्प्रभाव्यापिनी साक्षाच्छ्रीवत्समुरसा विभुः ॥ १० ॥

चॉदनीको दॉतरूप, भ्रान्तिको हास्यरूप, वृक्षोंको रोमरूप और मेघोंको केशरूप कल्पना करते हैं ॥ ८ ॥ ऐसे ब्रह्माण्डरूपका धूप, दीप, चन्दनादिसे पूजन और ध्यान एकबारमें नहीं बनसक्ता; इसलिये पाषाण,धातु आदिकी प्रतिमामें उस विराट् देहकी और अवयवोंकी कल्पना कर उसका पूजन और ध्यान ठीक ठीक करनेमें आता है, इस ब्राह्मण्डरूप पुरुषका जो प्रमाण है जैसी स्थिति है, वह प्रमाण और वह स्थिति भगवान्की छोटी मूर्त्तिमें भी जानी जाती है, इसलिये मूर्त्तिमें भगवान्का पूजन करते हैं ॥ ९॥ मूर्त्तिमें जो प्रभुने कौस्तुभमणि धारण की है, यही शुद्ध चैतन्य धारण

* शंका–बडे आश्चर्यकी बातहै कि, सूतजी कहते हैं कि, अब अपने गुरुको दण्डवत् करके विष्णुकी विभूति ऐश्वर्य मैं वर्णन करता हू यह मुझको सशय है कि, पहिले स्कन्धसे बारहवें स्कन्धके ग्यारह अध्यायतक विष्णुकी विभूतिका वर्णन नहीं हुवा ? फिर किसकी विभूतिका वर्णन पहिले हुवा ? यह सन्देह मेरे मनको स्थिर नहीं होने देता ?

उत्तर–पहिले ऐसा वर्णन हुवा है तीन लोक चौदह भुवन चराचर यह सब ईश्वरका स्वरूपहै, इसलिये विष्णुरूप जो सम्पूर्ण ससार है उनकी विभूतिका वर्णन हुआ है और अब अकेले भगवान्की महिमा और चरित्रोंका वर्णन होगा, इसलिये सूतने कहाया कि, अब हम भगवान्की विभूतिका वर्णन करतेहैं ।

किया है,ऐसा मान रक्खा है और प्रतिमाके वक्षस्थलमें श्रीका चिह्न है,उनकी प्रभासे व्याप्त जीव है॥ १०॥उनकी मायाही अनेक गुणमयी वनमाला है, और वेदही साक्षात् पीताम्बर है और अकार, उकार मकाररूप त्रिमात्रावाला ओंकारही यज्ञोपवीत है ॥ ११॥ सांख्ययोग और योग यह दोनों मकराकृत कुण्डल हैं, सब लोकोंसे नमस्कृत और अभयदायक ब्रह्मलोक मुकुटमणि है ॥ १२ ॥ वसुधाके आधाररूप शेष भगवान् हैं, वह अनंत नामसे प्रसिद्ध हैं, वही नारायणके विराजनेका कमलासन है और कोई कोई विद्वान् लोग ऐसा भी कहतेहैं, अनेक रंगकी जो परमेश्वरकी माया है, वह मायाही अनंत आसन है; कोई कहते हैं, धर्मज्ञानादिसहित सतोगुण कमलासन है ॥ १३ ॥ इन्द्रियोंकी निपुणता, मनका उत्साह,

**स्वमायां वनमालाख्यां नानागुणमयीं दधत् ॥ वासश्छन्दोमयं पीतं ब्रह्मसूत्रं त्रिवृत्स्वरम् ॥ ११ ॥ बिभर्ति सांख्यं योगं च देवो मकरकुण्डले ॥ मौलिं पदं पारमेष्ठ्यं सर्वलोकाभयंकरम् ॥ १२ ॥ अव्याकृतमनंताख्यमासनं यदधिष्ठितः ॥ धर्मज्ञानादिभिर्युक्तं सत्त्वं पद्ममिहोच्यते ॥ १३ ॥ ओजःसहोबलयुतं मुख्यतत्त्वं गदां दधत् ॥ अपां तत्त्वं दरवरं तेजस्तत्त्वं सुदर्शनम् ॥ १४ ॥ नभोनिभं नभस्तत्त्वमसिं चर्म तमोमयम् ॥ कालरूपं धनुः शार्ङ्गं तथा कर्ममयेषुधिम् ॥ १५ ॥ इन्द्रियाणि शरानाहुराकूतीरस्य स्यंदनम् ॥ तन्मात्राण्यस्याभिव्यक्तिं मुद्रयार्थक्रियात्मताम् ॥ १६ ॥ मंडलं देवयजनं दीक्षा संस्कार आत्मनः ॥ परिचर्या भगवत आत्मनो दुरितक्षयः ॥ १७ ॥ भगवान्भगशब्दार्थं लीलाकमलमुद्वहन् ॥ धर्मं यशश्च भगवांश्चामरव्यजनेऽभजत् ॥ १८ ॥**

शरीरके बल सहित प्राणही विराट्स्वरूपकी गदा है, जलका तत्त्वही शंख है तेजका तत्त्वही सुदर्शनचक्र है ॥ १४ ॥ आकाशही नीलवर्ण बिजली युक्त झमझमाताहुवा खड्ग है आकाशरूप तत्त्व जो अन्धकार है वही ढाल है कालही शार्ंगधनुष है और कर्मही बाणोंसे भराहुवा तूणीर (तरकस) है॥ १५॥ इन्द्रियेंही भालवाले बाण हैं, मनही रथ है, तन्मात्राही इस रथकी चाल है, अभयवरदानकी देनेवाली क्रियाही विराट्पुरुषकी मुद्रा है ॥ १६ ॥ सूर्य, अग्नि, चन्द्रमण्डलपर पुरुष भगवान्की पूजा करनेका स्थान है गुरुकी दी हुई जो मंत्रदीक्षा है, वही पूजन करनेवालोंका संस्कार है, भगवान्की परिचर्याही आत्माके पापोंको नाश करनेवाली है ॥ १७ ॥ छःप्रकार भगवत् शब्दका अर्थ लीलाकमल है. धर्म, यश,दोनों

चामर और वीजना हैं ॥१८॥ हे द्विजो! छत्र धारण करनेका निर्भय धाम वैकुण्ठ है, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेदही यज्ञपुरुष भगवान्‌का वाहन गरुड़ है ॥ १९ ॥ साक्षात् भगवती लक्ष्मी जो भगवान्‌के पार्श्वमें विराजमान हैं, वह हरिकी अनपायिनी शक्ति हैं, पार्षदोंमें अधीश्वर जो मुख्य विष्वक्सेन हैं वही तंत्रशास्त्रकी मूर्त्ति है, अणिमादिक अष्टसिद्धियां जो हैं, वह नंदादिक भगवान् वैकुण्ठविहारीके द्वारपाल हैं ॥२०॥ हे ब्रह्मन्! वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध यही श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दकी चार मूर्त्ति परमपवित्र हैं ॥ २१ ॥ जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय, चार अवस्थाओंसे और इनके कारण विषय, मन, अज्ञान और ज्ञानसे भगवान् जाने जाते हैं, यही भावना ईश्वरसम्बन्धी है॥२२ ॥ अंग, उपांग, चरणादिक

आतपत्रं तु वैकुण्ठं द्विजा धामाऽकुतोभयम्॥ त्रिवृद्वेदः सुपर्णाख्यो यज्ञं वहति पूरुषम् ॥ १९ ॥ अनपायिनी भगवती श्रीः साक्षादात्मनो हरेः ॥ विष्वक्सेनस्तंत्रमूर्तिर्विदितः पार्षदाधिपः ॥ २० ॥ नन्दादयोऽष्टौ द्वास्थाश्च तेऽणिमाद्या हरे र्गुणाः ॥ वासुदेवः संकर्षणः प्रद्युम्नः पुरुषः स्वयम् ॥ अनिरुद्ध इति ब्रह्मन्मूर्तिव्यूहोभिधीयते ॥ २१ ॥ स विश्वस्तैजसः प्राज्ञस्तुरीय इति वृत्तिभिः ॥ अर्थेन्द्रियाशयज्ञानैर्भगवान्परिभाव्यते ॥ २२ ॥ अंगोपांगायुधाकल्पैर्भगवांस्तच्चतुष्टयम् ॥ बिभर्ति स्म चतुर्मूर्तिर्भगवान्हरिरीश्वरः ॥ २३ ॥ द्विजऋषभ स एष ब्रह्मयोनिः स्वयंदृक् स्वमहिमपरिपूर्णो मायया च स्व येतत् ॥ सृजति हरति पातीत्याख्ययाऽनावृताक्षो विवृत इव निरुक्तस्तत्परैरात्मलक्ष्यः ॥२४॥ श्रीकृष्ण कृष्णसख वृष्ण्यृ षभावनिध्रुग्राजन्यवंशदहनानपवर्गवीर्य ॥ गोविंद गोपवनिताव्रजभृत्यगीत तीर्थश्रवः श्रवणमंगल पाहि भृत्यान् ॥२५॥

चार भुजावाली मनोहर मूर्त्ति, गरुड़ादिक, आयुध, आकल्प, अलंकार इन चारोंसे संयुक्त, चतुर्मूर्त्ति भगवान् हरि ईश्वर जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय इन चारो अवस्थाओंको धारण करते हैं, जो पुरुष इन चारों मूर्त्तियोंका ध्यान धरते हैं, उनको भगवान् वासुदेव चार फल देतेहैं ॥२३ ॥ हे द्विजोत्तम! भगवान् वेदके कारण स्वयंद्रष्टा स्वमहिमासे परिपूर्ण, अपनी मायाहीसे सब जगत् उत्पन्न करते हैं, सँभारते हैं और नष्ट करते हैं, क्योंकि ईश्वर सबके अंतर्यामी हैं ॥२४॥ जिन मनोहर मूर्त्तियोंकी उपासना कही अब उनकी सूतजी स्तुति करते हैं। हे श्रीकृष्णचन्द्र! हे अर्जुनके प्रिय सखा! हे यदुकुल

भूषण ! वसुधाके द्रोही राजाओंके वंशके विध्वंस करनेवाले हे अग्निरूप ! एकरस पराक्रमी हे गोविंद ! हे श्रवणमंगल ! हे गोपवनिताओंके समुदाय और नारद भृत्यादिकोंसे पवित्र यश गायेहुये ! तीर्थोंके समान पवित्र कीर्तिवाले ! हे हरि ! हे विश्वभगवान् ! हे वैकुण्ठविहारी ! हमारी इस कालरूप संसारसे रक्षा करो ॥ २५ ॥ जो पुरुष प्रातःकाल उठकर एकाग्रचित्त हो महापुरुष भगवान्के इन लक्षणोंको चित्तमें रखकर ध्यान करेगा वह पुरुष सर्व घटवासी वासुदेवभगवान्को अपने हृदयमें विराजमान देखेगा ॥ २६ ॥ शौनकादिक बोले कि, हे सूतजी ! मूर्त्तियोंके विषयमें जो व्यूह आपने कहा उनको सुनकर हमको सूर्यके व्यूह सुननेकी अभिलाषा हुई, और राजा परीक्षित्से श्रीशुकदेवजीने ( पंचमस्कन्धमें ) वर्णन किया था कि "गन्धर्व, अप्सरा, नाग, यक्ष, दैत्य, ऋषि और देवता, इन सात सातका सूर्यसम्बन्धी गण मास मासप्रति कहा है" इन गणोंके नाम

य इदं कल्य उत्थाय महापुरुषलक्षणम् ॥ तच्चित्तः प्रयतो जप्त्वा ब्रह्म वेद गुहाशयम् ॥ २६ ॥ शौनक उवाच ॥ शुको यदाह भगवान्विष्णुराताय शृण्वते ॥ सौरो गणो मासिमासि नाना वसति सप्तकः ॥ २७ ॥ तेषां नामानि कर्माणि संयुक्तानामधीश्वरैः ॥ ब्रूहि नः श्रद्दधानानां व्यूहं सूर्यात्मनो हरेः ॥ २८ ॥ सूत उवाच ॥ अनाद्यविद्यया विष्णोरात्मनः सर्वदेहिनाम् ॥ निर्मितो लोकतन्त्रोऽयं लोकेषु परिवर्त्तते ॥ २९ ॥ एक एव हि लोकानां सूर्य आत्मा दिकृद्धरिः ॥ सर्ववेदक्रियामूलमृषिभिर्बहुधोदितः ॥ ३० ॥ कालो देशः क्रिया कर्ता कारणं कार्यमागमः ॥ द्रव्यं फलमिति ब्रह्मन्नवधोक्तोऽजया हरिः ॥ ३१ ॥

और इनके स्वामी सूर्योंके नाम और कर्म हमको सुनाओ । क्योंकि सूर्यनारायणभी नारायणहीका स्वरूप है, इसलिये उनका व्यूह श्रवण करनेकी हमारी श्रद्धा है ॥ २७ ॥ २८ ॥ सूतजी बोले कि, सर्वत्र जीवमात्रकी आत्मा विष्णु भगवान्की माया है, उस अनादि मायासे रचत सब लोकोंकी सीमामें प्रवृत्त करानेवाले यह सूर्यनारायण लोकोंमें भ्रमण करते रहते हैं ॥ २९ ॥ सब लोकोंके आत्मा और आदि कर्त्ता जो विष्णु भगवान् हैं वही प्रगटरूपसे सूर्यनारायण हैं, और यह भगवान्ही सब वेदोंकी क्रियाओंका कारण हैं इसीसे ऋषि लोग उन उन क्रियाओंसे नाना प्रकारका कहते हैं ॥ ३० ॥ हे शौनक ! भगवान्ही सब कर्मोंकी प्रवृत्तिके लिये मायाके संग, काल, देश, क्रिया, कर्त्ता, अनुष्ठान, यजमान,साधन,

मध्वादिषु द्वादशसु भगवान्कालरूपधृक् ॥ लोकतंत्राय चरति पृथग्द्वादशभिर्गणैः ॥ ३२ ॥ धाता कृतस्थली हेति वासुकी रथकृन्मुने ॥ पुलस्त्यस्तुंबुरुरिति मधुमासं नयंत्यमी ॥ ३३ ॥ अर्यमा पुलहोऽथौजाः प्रहेतिः पुंजिकस्थली ॥ नारदः कच्छनीरश्च नयंत्येते स्म माधवम् ॥ ३४ ॥ मित्रोऽत्रिः पौरुषेयोऽथ तक्षको मेनका हहाः ॥ रथस्वन इति ह्येते शुक्रमासं नयंत्यमी ॥ ३५ ॥ वसिष्ठो वरुणो रंभा सहजन्यस्तथा हुहूः ॥ शुक्रश्चित्रस्वनश्चैव शुचिमासं नयंत्यमी ॥ ३६ ॥ इंद्रो विश्वावसुः श्रोता एलापत्रस्तथांगिराः ॥ प्रम्लोचा राक्षसो वर्यो नभोमासं नयंत्यमी ॥ ३७ ॥ विवस्वानुग्रसेनश्च व्याघ्र आसारणो भृगुः ॥ अनुम्लोचा शंखपालो नभस्याख्यं नयंत्यमी ॥ ३८ ॥ पूषा धनंजयो वातः सुषेणः सुरुचिस्तथा ॥ घृताची गौतमश्चेति तपोमासं नयन्त्यमी ॥ ३९ ॥

यज्ञादिक, मंत्र, हविष्य यह नौ प्रकार हरिकी मायासे इसप्रकार कविलोग कहते हैं ॥ ३१ ॥ कालरूप सूर्य भगवान् चैत्रादिक, बारहों मास लोकोंके कर्मोंके विषे प्रवृत्त करनेको अपने गणोंको साथ लिये अलग अलग द्वादशरूप धारण किये घूमते रहते हैं ॥ ३२ ॥ चैत्रके महीनेमें कृतस्थली नाम अप्सरा, हेतिनाम राक्षस, वासुकी नाग, तुम्बुरू गन्धर्व, रथकृत् यक्ष, पुलस्त्य नाम ऋषि, इनके साथ धातानाम सूर्य विचरण करता है ॥ ३३ ॥ वैशाखमें पुञ्जिकस्थली नाम अप्सरा, प्रहेति नाम राक्षस, कच्छनीर नाम नाग, नारद नाम गन्धर्व, अथौजा यक्ष, पुलह ऋषि, इनके साथ अर्यमा नाम सूर्य विचरण करता है ॥ ३४ ॥ ज्येष्ठ मासमें मेनका नाम अप्सरा, पौरुषेय नाम राक्षस, तक्षक नाम नाग, हाहा नाम गन्धर्व रथस्वन यक्ष, अत्रि ऋषि, इनके साथ मित्र नाम सूर्य प्रकाश करता है ॥ ३५ ॥ आषाढ़ मासमें रम्भा नाम अप्सरा, मित्रस्वन नाम राक्षस, शुक्र नाम नाग, हूहू नाम गन्धर्व, सहजन्य यक्ष, वसिष्ठऋषि इनके साथ वरुण नाम सूर्य प्रकाश करता है ॥ ३६॥ श्रावण मासमें प्रम्लोचा नाम अप्सरा वर्य नाम राक्षस, एलापत्र नाम नाग, विश्वावसु नाम गन्धर्व, श्रोता यक्ष, अंगिरा नाम ऋषि, इनके साथ इन्द्रनाम सूर्य प्रकाश करता है ॥ ३७ ॥ भाद्रपद महीनेमें अनुम्लोचा नाम अप्सरा, व्याघ्र नाम राक्षस, शंखमाल नाम नाग, उग्रसेन नाम गन्धर्व, आसारण यक्ष, भृगु नाम ऋषि, इनके साथ विवस्वान् नाम सूर्य विचरण करताहै ॥ ३८ ॥ आश्विनमासमें घृताची नाम अप्सरा, वात नाम राक्षस, धनंजय नाम नाग, सुषेण गन्धर्व, सुरुचि यक्ष

गौतम नाम ऋषि, इनके साथ पूषा नाम सूर्य विचरण करताहै ॥ ३९ ॥ कार्त्तिकके महीनेमें सेनजित् नाम अप्सरा, वर्चा नाम राक्षस, ऐरावत नाम नाग, विश्व नाम गन्धर्व, ऋतु यक्ष, भरद्वाज नाम ऋषि इनके साथ पर्जन्य नाम सूर्य भ्रमण करताहै ॥ ४० ॥ अगहनके महीनेमें उर्वशी नाम अप्सरा विद्युतशत्रु नाम राक्षस, महाशंख नाम नाग, ऋतुसेन नाम गन्धर्व, तार्क्ष यक्ष, कश्यप ऋषि, इनके साथ अंशुनाम सूर्य प्रकाश करताहै ॥ ४१ ॥ पौषके महीनेमें पूर्वचित्ती नाम अप्सरा, स्फूर्जेरा नाम राक्षस, कर्कोटक नाम नाग, अरिष्टनेमि गन्धर्व, ऊर्णयक्ष, आयु ऋषि, इनके साथ भग नाम सूर्य विचरण करताहै ॥४२॥ माघमासमें तिलोत्तमा नाम अप्सरा, ब्रह्मपेत नाम राक्षस, कंबल नाम नाग, धृतराष्ट्र नाम गन्धर्व, शतजित् यक्ष, जमदग्नि

ऋतुर्वर्चा भरद्वाजः पर्जन्यः सेनजित्तथा॥ विश्व ऐरावतश्चैव तपस्याख्यं नयंत्यमी॥४०॥ अथांशुः कश्यपस्तार्क्ष्य ऋतसेनस्तथोर्वशी ॥ विद्युच्छत्रुर्महाशंखः सहोमासं नयंत्यमी॥४१॥भगः स्फूर्जोरिष्टनेमिरूर्ण आयुश्च पंचमः ॥ कर्कोटकः पूर्वचित्तिः पुष्यमासं नयंत्यमी॥४२॥त्वष्टा ऋचीकतनयः कंबलश्च तिलोत्तमा ॥ ब्रह्मापेतोथ शतजिद्धृतराष्ट्र इषंभराः॥४३॥ विष्णुरश्वतरो रंभा सूर्यवर्चाश्च सत्यजित् ॥ विश्वामित्रो मखापेत ऊर्जमासं नयंत्यमी॥४४॥एता भगवतो विष्णो रादित्यस्य विभूतयः ॥ स्मरतां संध्ययोर्नृणां हरंत्यंहो दिनेदिने ॥ ४५ ॥ द्वादशस्वपि मासेषु देवोऽसौ षड्भिरस्य वै ॥ चरन्समंतात्तनुते परत्रेह च सन्मतिम् ॥ ४६ ॥ सामर्ग्यजुर्भिस्तल्लिंगैर्ऋषयः संस्तुवंत्यमुम् ॥ गंधर्वास्तं प्रगायंति नृत्यंत्यप्सरसोऽग्रतः ॥ ४७ ॥ उन्नह्यंति रथं नागा ग्रामण्यो रथयोजकाः ॥ चोदयंति रथं पृष्ठे नैर्ऋता बलशालिनः॥४८॥

ऋषि, इनके साथ त्वष्टा नाम सूर्य विचरण करताहै ॥ ४३ ॥ फाल्गुनमें रम्भा नाम अप्सरा मखापेत नाम राक्षस, अश्वतर नाम नाग, सूर्यवर्चा गधर्व, सत्यजित् यक्ष, विश्वामित्र ऋषि, इनके साथ विष्णुनाम सूर्य विचारण करता है ॥ ४४ ॥ यह सब सूर्यरूप विष्णु भगवान्की विभुतियोंका जो पुरुष दोनों संध्याकालमें स्मरण करते हैं, उनके सम्पूर्ण पाप विनष्ट होजाते हैं ॥ ४५ ॥ यह सूर्यनारायण इन छहोंगण सहित बारहमहीनेमें सब ओर घूमते हैं और लोकोंको इसलोकमें और परलोकमें उत्तम बुद्धि देतेहैं॥४६॥ अप्सरायें सुन्दर शृंगार कर करके सूर्यनारायणके सन्मुख नृत्य करती हैं, बलवान राक्षस रथको पीछेसे ढकेलते हैं, यक्ष रथको जोडते हैं, नाग रथको बाँधते हैं, गन्धर्व सूर्यके आगे यशगान करतेहैं और ऋषीश्वर, मुनीश्वर,

ऋग, यजु, सामवेदके मंत्रोंसे श्रीसूर्यनारायणकी स्तुति करते हैं ॥४७॥४८॥ साठसहस्र (६००००) निर्मल वालखिल्य ब्रह्मऋषि अंगुष्ठप्रमाणमात्र स्वरूप सब मिलके स्तोत्रोंसे विभुके सन्मुख होकर पिछले पावोंसे चलते श्रीनारायणकी स्तुति करते हैं ॥ ४९ ॥ आदि अंत रहित अजन्म भगवान् हरि ईश्वर इसप्रकार कल्प कल्पमें आपका सूर्यरूप विभाग करके सम्पूर्ण लोकोंकी रक्षा करते हैं ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायामादित्यव्यूहविवरणं नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ दोहा–इस द्वादश अध्यायमें, श्रीभागवत पुराण ॥ वर्णों सब

वालखिल्याः सहस्राणि षष्टिर्ब्रह्मर्षयोऽमलाः ॥ पुरतोभिमुखं यांति स्तुवंति स्तुतिभिर्विभुम् ॥ ४९ ॥ एवं ह्यनादिनि धनो भगवान्हरिरीश्वरः ॥ कल्पेकल्पे स्वमात्मानं व्यूह्य लोकानवत्यजः ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कधे आदित्यव्यूहविवरणं नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ सूत उवाच ॥ नमो धर्माय महते नमः कृष्णाय वेधसे ॥ ब्राह्मणेभ्यो नमस्कृत्य धर्मान्वक्ष्ये सनातनान् ॥ १ ॥ एतद्वः कथितं विप्रा विष्णोश्चरितमद्भुतम् ॥ भवद्भिर्य दहं पृष्टो नराणां पुरुषोचितम् ॥ २ ॥

संक्षेपसों, जो शुक किय निर्माण ॥ १ ॥ सूतजी बोले कि, श्रेष्ठधर्मको नमस्कार करके और सृष्टिकर्त्ता श्रीकृष्णचन्द्रको नमस्कार करके अब सब ब्राह्मणोंके चरणोंमें शिरधर इस श्रीमद्भागवत पुराणमें जो जो सनातनधर्म और सब कथाओंकी अनुक्रमणिका है वह में आपसे कहताहूं * ॥१॥ हे ब्राह्मणो ! सम्पूर्ण प्राणियोंके सुनने योग्य यह विष्णुभगवान्का अद्भुत चरित्र इसमें जो जो प्रश्न आपने किये उन उनके उत्तर मैंने

* शंका–सूतजीने मुनियोंसे कहा कि, अब हम सनातनधर्म कहते हैं, आप सावधान होकर सुनो, इसमें हमको यह शका हैं कि, पहिले जो धर्म वर्णन हुवा सो सनातनधर्म नहीं है, क्या ये शीघ्रताके वनाये हैं ?

उत्तर–भागवतमें जो धर्म वर्णन कियेहैं, सो सव सनातन धर्म हैं शीघ्रतासे वनाये हुए कोई भी नहीं हैं परन्तु एक कारण है सो वह भी कहते हैं, मुनियोंने प्रथम इस धर्मको बहुत सक्षेपके साथ वर्णन कियाथा. वारम्वार वर्णन हुवा परन्तु जव हुवा तव सक्षेपसेही हुवा और धर्मका विस्तार बहुत श्लोकोंमें कविलोग वर्णन करतेहैं, इस अध्यायमें वारहस्कन्धोंकी कथाको व्यासजीने थोडेहीमें वर्णन की है, जैसे पहिले मुनिजनोंने थोडे थोडे श्लोकोंमें सम्पूर्ण धर्म वर्णन किये थे, इसलिये सूतजीने कहाया कि, अब मैं सनातनधर्म वर्णन करताहू, क्योंकि सनातनधर्म–

आपको दिये ॥२॥ इस पुराणमें सब पापोंके विध्वंस करनेवाले भक्तवत्सल हृषीकेश भगवान् हरि नारायणकी साक्षात् महिमा वर्णन की है ॥३॥ अब यहाँसे आगे पहले कही हुई "बारहों स्कन्ध" की कथाको सूतजी शौनकादिकोंको फिर स्मरण करातेहैं, जिसमें जगत्की उत्पत्ति, पालन, संहार, ऐसे परमगुह्य परब्रह्मके यशका गान, और उस परब्रह्मका प्रकाशक विज्ञान और ज्ञानके साधन, इस महापुराणमें कहेहैं ॥ ४ ॥ भक्तियोग और भक्तियोगसे प्रगट होनेवाला वैराग्य भी कहा, नारदजीका आख्यान और परीक्षितका उपाख्यान ॥ ५ ॥ ब्राह्मणके शापसे राज ऋषि परीक्षितका अनशन व्रत धारण करना, उन राजर्षि सहित ब्रह्मर्षि श्रीशुकदेवजी महाराजका सम्वाद यह सब प्रथमस्कन्धमें वर्णन किया

**अत्र संकीर्तितः साक्षात्सर्वपापहरो हरिः ॥ नारायणो हृषीकेशो भगवान्सात्त्वतां पतिः ॥ ३ ॥ अत्र ब्रह्म परं गुह्यं जगतः प्रभवाप्ययम् ॥ ज्ञानं च तदुपाख्यानं प्रोक्तं विज्ञानसंयुतम् ॥ ४ ॥ भक्तियोगः समाख्यातो वैराग्यं च तदाश्रयम् ॥ पारीक्षितमुपाख्यानं नारदाख्यानमेव च ॥ ५ ॥ प्रायोपवेशो राजर्षेर्विप्रशापात्परीक्षितः ॥ शुकस्यैव च ब्रह्मर्षेः संवादश्च परीक्षितः ॥ ६ ॥ योगधारणयोत्क्रांतिः संवादो नारदाजयोः ॥ अवतारानुगीतं च सर्गः प्राधानिकोऽग्रतः ॥ ॥ ७ ॥ विदुरोद्धवसंवादः क्षत्तृमैत्रेययोस्ततः ॥ पुराणसंहिताप्रश्नो महापुरुषसंस्थितिः ॥ ८ ॥ ततः प्राकृतिकः सर्गः सप्त वैकृतिकाश्च ये ॥ ततो ब्रह्मांडसंभूतिर्वैराजः पुरुषो यतः ॥ ९ ॥ कालस्य स्थूलसूक्ष्मस्य गतिः पद्मसमुद्भवः ॥ भुव उद्धरणेंऽभोधौ हिरण्याक्षवधो यथा ॥ १० ॥**

॥ ६ ॥ योगधारणासे प्राणका छोड़ना, ब्रह्मा नारदका सम्वाद और अवतारोंका वर्णन, विराट् पुरुषकी उत्पत्ति, यह सब द्वितीयस्कन्धमें वर्णन किया ॥ ७ ॥ विदुर और उद्धवका सम्वाद, फिर विदुर और मैत्रेयका सम्भाषण, पुराणसंहिताके विषयमें प्रश्न; विराट् पुरुषकी रचना ॥ ८ ॥ पहिले मायाके गुणोंसे महत्तत्त्वादिक सातप्रकारकी सृष्टि रची गई, उससे फिर इस ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति, जो कि वैराज पुरुषके रहनेका स्थान है ॥ ९ ॥ स्थूल सूक्ष्म कालकी गति, नाभिसे कमलकी उत्पत्ति, समुद्रसे पृथ्वीका उद्धार, हिरण्याक्ष

तो दोही हैं, जो मुनि लोग थोडे श्लोक करके वर्णन किये थे, बहुत विस्तार तो पीछेसे कविलोगोंने किया है, सूतने ऐसे विचारके नहीं कहाया कि, अबतक सनातन धर्म वर्णन नहीं हुआ, सनातन धर्म अब वर्णन करताहू ॥

का वध ॥१०॥ वृक्ष, पशु, पक्षी, मनुष्य, इन तीनोंकी सृष्टि, रुद्रकी सृष्टि, ब्रह्माके आधे अंगसे पुरुष और आधे अंगसे नारी (स्त्री) हुई, उनमें पुरुष तो स्वायंभुव मनु और स्त्री शतरूपा हुई, कर्दम प्रजापतिसे धर्मपत्नियोंकी सन्तान कही ॥ ११ ॥१२ ॥ जिन प्रजापति कर्दमजीसे महात्मा भगवान् कपिलदेवजीका अवतार, और उन बुद्धिमान् कपिलदेवजीसे देवहूतीका सम्भाषण, यह तीसरे स्कन्धकी कथा है ॥ १३ ॥ मरीच्यादिक ब्राह्मणोकी सन्तानकी उत्पत्ति, दक्षके यज्ञका विध्वंस, ध्रुवजीका चारित्र, पृथु और प्राचीनबर्हि राजाके चारित्रका वर्णन, यह चौथे स्कन्धकी कथा हैं ॥ १४ ॥ हे द्विजोत्तम ! नारद प्रियव्रतका सम्वाद, फिर राजा प्रियव्रतका चारित्र, नाभिराजाका आख्यान, ऋषभदेवजीका चारित्र,

ऊर्ध्वतिर्यगवाक्सर्गो रुद्रसर्गस्तथैव च ॥ अर्धनारीनरस्याथ यतः स्वायंभुवो मनुः ॥ ११ ॥ शतरूपा च या स्त्रीणा
माद्या प्रकृतिरुत्तमा ॥ संतानो धर्मपत्नीनां कर्दमस्य प्रजापतेः ॥ १२ ॥ अवतारो भगवतः कपिलस्य महात्मनः ॥
देवहूत्याश्च संवादः कपिलेन च धीमता ॥ १३ ॥ नवब्रह्मसमुत्पत्तिर्दक्षयज्ञविनाशनम् ॥ ध्रुवस्य चरितं पश्चात्पृथोः
प्राचीनबर्हिषः ॥ १४ ॥ नारदस्य च संवादस्ततः प्रैयव्रतं द्विजाः ॥ नाभेस्ततोऽनुचरितमृषभस्य भरतस्य च ॥ १५ ॥
ततो द्वीपसमुद्राद्रिवर्षनद्युपवर्णनम् ॥ ज्योतिश्चक्रस्य संस्थानं पातालनरकस्थितिः ॥ १६ ॥ दक्षजन्म प्रचेतोभ्यस्त
त्पुत्रीणां च संततिः ॥ यतो देवासुरनरास्तिर्यङ्नगखगादयः ॥ १७ ॥ त्वाष्ट्रस्य जन्म निधनं पुत्रयोश्च दितेर्द्विजाः ॥
दैत्येश्वरस्य चरितं प्रह्लादस्य महात्मनः ॥ १८ ॥ मन्वंतरानुचरितं गजेंद्रस्य विमोक्षणम् ॥ मन्वंतरावतारश्च विष्णोर्ह
यशिरादयः ॥ १९ ॥ कौर्मं मात्स्यं नारसिंहं वामनं च जगत्पतेः ॥ क्षीरोदमथनं तद्वदमृतार्थे दिवौकसाम् ॥ २० ॥

राजा भरतका इतिहास ॥ १५ ॥ द्वीप, समुद्र, पर्वत, खण्ड और नदियोंका वर्णन, ज्योतिश्चक्रका स्थापन, पातालकी रचना, नरकोंका वर्णन, यह पञ्चमस्कन्धकी कथा हैं ॥ १६ ॥ प्रचेताओंसे दक्षका जन्म फिर उस दक्षकी पुत्रियोंका वृत्तान्त, जिस सन्तानसे देवता, असुर, नर, पशु, वृक्ष, पर्वत, पक्षी आदिकी उत्पत्ति ॥ १७ ॥ हे ब्राह्मणो ! वृत्रासुरका जन्म और दितिके दोनों पुत्रोकी उत्पत्ति, हिरण्यकशिपुका और महात्मा प्रह्लादका चारित्र, यह षष्ठ और सप्तम स्कन्धकी कथा हैं ॥ १८ ॥ मन्वन्तरोंका वर्णन, गजेंद्रका छुटाना, मन्वन्तरोंमें विष्णुभगवान्‌के हयग्रीवादिक अवतारोका वर्णन ॥ १९ ॥ उन विष्णुभगवान्‌के अवतार कूर्म, मत्स्य, नृसिंह, वामनका उपाख्यान, देवताओंका समुद्रका मथना ॥ २० ॥

देवता, और असुरोंका महाभयकर संग्राम, यह अष्टमस्कन्धकी कथा हैं, राजाओंके वंशोंका वर्णन, राजा इक्ष्वाकुका जन्म और उनके वंशका वर्णन और महात्मा सुद्युम्नका इतिहास ॥ २१ ॥ इला और ताराका आख्यान, शशादादि, नृगादि सूर्यवंशी राजाओंका वर्णन ॥ २२ ॥ सुकन्याका चारित्र, शर्यातिका चरित्र, बुद्धिमान् कुकुत्स्थका उपाख्यान, खट्वांग, मान्धाता, सौभरि, सगरका चरित्र ॥ २३ ॥ कोशलेन्द्र श्रीरामचन्द्रकी कथा, सब पापोंका नाशक निमिके शरीरका त्यागन, जनकवंशियोंकी उत्पत्ति ॥ २४ ॥ भृगुवंशी परशुरामजीका पृथ्वीको निःक्षत्रिय करना, चन्द्रवंशी ऐलादि ययाति राजा नहुषका वृत्तान्त ॥ २५ ॥ दुष्यन्तका पुत्र राजा भरत, शन्तनु और शन्तनुके पुत्रका चारित्र और राजा ययातिके ज्येष्ठ पुत्र

देवासुरं महायुद्धं राजवंशानुकीर्तनम् ॥ इक्ष्वाकुजन्म तद्वंशः सुद्युम्नस्य महात्मनः ॥ २१ ॥ इलोपाख्यानमत्रोक्तं तारोपाख्यानमेव च ॥ सूर्यवंशानुकथनं शशादाद्या नृगादयः ॥ २२॥ सौकन्यं चाथ शार्यातेः ककुत्स्थस्य च धीमतः॥ खट्वांगस्य च मांधातुः सौभारेः सगरस्य च ॥ २३ ॥ रामस्य कोसलेंद्रस्य चरितं किल्बिषापहम् ॥ निमेरंगपरित्यागो जनकानां च संभवः ॥ २४ ॥ रामस्य भार्गवेन्द्रस्य निःक्षत्रकरणं भुवः ॥ऐलस्य सोमवंशस्य ययातेर्नाहुषस्य च ॥२५॥ दौष्यंतेर्भरतस्यापि शंतनोस्तत्सुतस्य च ॥ ययातेर्ज्येष्ठपुत्रस्य यदोर्वंशोनुकीर्तितः ॥ २६ ॥ यत्रावतीर्णो भगवान्कृष्णाख्यो जगदीश्वरः ॥ वसुदेवगृहे जन्म ततो वृद्धिश्च गोकुले ॥२७॥ तस्य कर्माण्यपाराणि कीर्तितान्यसुरद्विषः ॥ पूतनाऽसुपयःपानं शकटोच्चाटनं शिशोः ॥ २८ ॥ तृणावर्तस्य निष्पेषस्तथैव बकवत्सयोः ॥ धेनुकस्य सहभ्रातुः प्रलंबस्य च संक्षयः ॥ २९ ॥ गोपानां च परित्राणं दावाग्नेः परिसर्पतः ॥ दमनं कालियस्याहेर्महाहेर्नंदमोक्षणम् ॥ ३० ॥

राजा यदुके वंशका वर्णन, ये नवमस्कन्धकी कथा हैं॥२६॥ जिस यदुके वंशमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द जगदीश्वरने अवतार लेकर भूमिका भार उतारा था, वह वृत्तान्त इस भाँति है कि, वसुदेवके घर अवतीर्ण होकर गोकुल गये और वहाँ वृद्धि पाई ॥२७॥ असुरोंके शत्रु श्रीकृष्णजीके अपार चरित्र हमने कहे, बाल अवस्थामें पूतनाके प्राणसहित स्तनोंका पान, लात मारकर शकटका तोडना, तृणावर्त्त और वत्सासुरका मारना, अघासुरका वध, ब्रह्माका वत्स और बालकोंका हरना, धेनुक प्रलम्बासुरका वध ॥ २८ ॥ २९ ॥ सब ओर फैलीहुई दावानलसे गोप गायोंको बचाना,

कालिय सर्पका दमन और महा अजगर सर्पसे नन्दजीको छुटाना॥३०॥व्रजकन्याओंका व्रत करना और उस व्रतसे अच्युत भगवान्‌का प्रसन्न होना, द्विजपत्नियोंपर संतुष्ट होकर ब्राह्मणोंको पश्चात्ताप करना ॥ ३१ ॥ गोवर्द्धन पर्वतका करपर धरना, सुरभिसहित इन्द्रका किया श्रीकृष्णका अभिषेक और रात्रिके समय व्रजबालाओं सहित श्रीकृष्णकी रासक्रीड़ा॥३२॥ दुर्बुद्धि शंखचूड़का वध और केशी, अरिष्टका संहार, अक्रू का व्रजमें आना, फिर रामकृष्णका मथुराको प्रस्थान॥३३॥उस समय व्रजयुवतियोंका विलाप, उसके पीछे मथुराका देखना,और मुष्टिक, चाणूर, कंसादिक

व्रतचर्या तु कन्यानां यत्र तुष्टोऽच्युतो व्रतैः ॥ प्रसादो यज्ञपत्नीभ्यो विप्राणां चानुतापनम् ॥ ३१ ॥ गोवर्धनोद्धारणं च शक्रस्य सुरभेरथ ॥ यज्ञाभिषेकः कृष्णस्य स्त्रीभिः क्रीडा च सत्रिषु ॥ ३२ ॥ शंखचूडस्य दुर्बुद्धेर्वधोऽरिष्टस्य केशिनः ॥ अक्रूरागमनं पश्चात्प्रस्थानं रामकृष्णयोः ॥ ३३ ॥ व्रजस्त्रीणां विलापश्च मथुरालोकनं ततः ॥ गजमुष्टिकचाणूरकंसादीनां च यो वधः ॥ ३४ ॥ मृतस्यानयनं सूनोः पुनः सांदीपनेर्गुरोः ॥ मथुरायां निवसता यदुचक्रस्य यत्प्रियम् ॥ ३५ ॥ कृतमुद्धवरामाभ्यां युतेन हरिणा द्विजाः ॥ जरासंधसमानीतसैन्यस्य बहुशो वधः ॥ घातनं यवनेन्द्रस्य कुशस्थल्या निवेशनम् ॥ ३६ ॥ आदानं पारिजातस्य सुधर्मायाः सुरालयात् ॥ रुक्मिण्या हरणं युद्धे प्रमथ्य द्विषतो हरेः ॥ ३७ ॥ हरस्य जृंभणं युद्धे बाणस्य भुजकृंतनम् ॥ प्राग्ज्योतिषपतिं हत्वा कन्यानां हरणं च यत् ॥ ३८ ॥

दैत्योंका वध ॥३४॥ सान्दीपन गुरुके मरेहुए पुत्रको फेरकर लादेना, मथुरामें वसकर उद्धव बलदेव सहित मिलकर यादवोंसे स्नेह करना हे ! विप्रो जरासन्धकी लाई हुई सेनाका वारम्वार वध करना और मुचुकुन्द द्वारा कालयवनका मारना और समुद्रके टापूपें द्वारकापुरीका बसाना ॥३५॥३६॥ इन्द्रलोकसे पारिजात और सुधर्मासभाका ले आना और युद्धमें शत्रुओंको जीतकर रुक्मिणिको हरलाना॥३७॥युद्धमें जृंभास्त्र करके शिवको जँभाई लेना, बाणासुरकी भुजाओंका काटना, नरकासुरका मारना, सोलह सहस्र एकसौआठ कन्याओंका उद्धार ॥ ३८ ॥

शिशुपालका वध,मिथ्यावासुदेवका मारना,शाल्वका संहार, दुर्मति दन्तवक्रका हनन,द्विविदका हनन,पीठासुरका प्राणहरण,मुरका मारण, पंचजनको मारकर कृतार्थ करना॥काशीका जलाना,दैत्योंका प्रभाव प्रगट करना,पाण्डवोंको निमित्त मात्र बनाकर पृथ्वीका भार उतारना, यह दशमस्कन्धकी कथा हैं ॥३९॥४०॥ ब्राह्मणके शापका बहाना रखकर अपने कुलका संहार करना, वासुदेव और उद्धवका उत्तम सम्वाद ॥ ४१ ॥ जिस संवादमें आत्मतत्त्वका निर्णय और धर्मका निर्णय, फिर अपनी मायाके प्रभावसे मनुष्यलोकका छोड़ना, यह एकादशस्कन्धकी कथा हैं ॥ ४२ ॥ युगोंके लक्षण, उन युगोंमें जीविकाका वर्णन, कलियुगमें मनुष्योंका उपद्रव और चार प्रकारकी प्रलय, मायासे और ब्रह्मासे उत्पन्न होनेवाली तीन प्रकारकी

**चैद्यपौंड्रकशाल्वानां दंतवक्रस्य दुर्मतेः ॥ शंबरो द्विविदः पीठो मुरः पञ्चजनादयः ॥ ३९ ॥ माहात्म्यं च वधस्तेषां वाराणस्याश्च दाहनम् ॥ भारावतरणं भूमेर्निमित्तीकृत्य पांडवान् ॥ ४० ॥ विप्रशापापदेशेन संहारः स्वकुलस्य च ॥ उद्धवस्य च संवादो वासुदेवस्य चाद्भुतः ॥ ४१ ॥ यत्रात्मविद्या ह्यखिला प्रोक्ता धर्मविनिर्णयः ॥ ततो मर्त्यपरित्याग आत्मयोगानुभावतः ॥ ४२ ॥ युगलक्षणवृत्तिश्च कलौ नृणामुपप्लवः ॥ चतुर्विधश्च प्रलय उत्पत्तिस्त्रिविधा तथा ॥ ४३ ॥ देहत्यागश्च राजर्षेर्विष्णुरातस्य धीमतः ॥ शाखाप्रणयनमृषेर्मार्कंडेयस्य सत्कथा ॥ ४४ ॥ महापुरुषविन्यासः सूर्यस्य जगदात्मनः ॥ इति चोक्तं द्विजश्रेष्ठा यत्पृष्टोहमिहास्मि वः ॥ लीलावतारकर्माणि कीर्तितानीह सर्वशः ॥ ४५ ॥ पतितः स्खलितश्चार्तः क्षुत्त्वा वा विवशो ब्रुवन् ॥ हरये नम इत्युच्चैर्मुच्यते सर्वपातकात् ॥ ४६ ॥ संकीर्त्यमानो भगवाननंतः श्रुतानुभावो व्यसनं हि पुंसाम् ॥ प्रविश्य चित्तं विधुनोत्यशेषं यथा तमोऽर्कोऽभ्रमिवाऽतिवातः ॥ ४७**

उत्पत्ति॥४३॥बुद्धिमान् राजर्षि विष्णुरातकी देहका त्यागना, व्यासजीसे वेदकी शाखाओंका विस्तार, मार्कण्डेय ऋषिकी सुन्दर कथा॥४४॥ हे द्विजोत्तम!जगत्के आत्मा सूर्यनारायणका मास मासका वर्णन,तुमने जो कुछ हमसे बूझा सो सब कहा,इस भागवत पुराणमें भगवान्की लीलाअवतार सम्बन्धी कर्मोंका यश गायाहै॥४५॥गिरते,पड़ते,उठते,बैठते, विपत्तिके समय,छींकके,विवशतासे ऊंचे स्वरसे'हरये नमः'जो पुरुष इसप्रकार कहताहै, वह सब पापोंसे मुक्त होजाता है॥४६॥जो पुरुष भगवान्का कीर्त्तन करता है, अथवा उनके गुणोंको गाता है,तो अनन्त भगवान् उनके चित्तमें प्रवेश

करके सब पापोंको दूर करदेतेहैं, जैसे सूर्यनारायण अन्धकारको, पवन मेघोंको दूर करताहै ॥ ४७ ॥ जिस वाणीसे भगवान् अधोक्षजकी सत्कथा नहीं गाई जाती उस वाणीको मिथ्या और विषयवाली समझनी चाहिये, जिसमें भगवान्के नामका गुणानुवादहो, वही वाणी सत्य मंगलरूप और पवित्र करनेवाली है ॥ ४८ ॥ वही वाणी रमणीक और रुचिर नित्य नये २ मनको महाउत्सवरूप मनुष्योंके शोकसमुद्रकी सुखानेवाली है, जिस वाणीसे उत्तमश्लोक भगवान्का यश गाया जाता है ॥ ४९ ॥ जिस वाणीमें चित्र विचित्र पदभी हों और उत्तम रचना भी हो, परन्तु जगत्के पवित्र करनेवाले हरिका यश कुछ नहीं , तो उस वाणीमें काककी तुल्य विषयी रमण करतेहैं, हंसके समान साधुजन उस वाणीसे संतुष्ट नहीं होते, साधुजन उसी

मृषा गिरस्ता ह्यसतीरसत्कथा न कथ्यते यद्भगवानधोऽक्षजः ॥ तदेव सत्यं तदु हैव मंगलं तदेव पुण्यं भगवद्गुणोदयम् ॥ ४८ ॥ तदेव रम्यं रुचिरं नवंनवं तदेव शश्वन्मनसो महोत्सवम् ॥ तदेव शोकार्णवशोषणं नृणां यदुत्तमश्लोकयशोऽनुगीयते ॥ ४९ ॥ न यद्वचश्चित्रपदं हरेर्यशो जगत्पवित्रं प्रगृणीत कर्हिचित् ॥ तद्ध्वांक्षतीर्थं न तु हंससेवितं यत्राच्युतस्तत्र हि साधवोऽमलाः ॥ ५० ॥ स वाग्विसर्गो जनताऽघसंप्लवो यस्मिन्प्रतिश्लोकमबद्धवत्यपि ॥ नामान्यनंतस्य यशोंकितानि यच्छृण्वंति गायंति गृणंति साधवः ॥ ५१ ॥ नैष्कर्म्यमप्यच्युतभाववर्जितं न शोभते ज्ञानमलं निरंजनम् ॥ कुतः पुनः शश्वदभद्रमीश्वरे न ह्यर्पितं कर्म यदप्यनुत्तमम् ॥ ५२ ॥ यशः श्रियामेव परिश्रमः परो वर्णाश्रमाचारतपःश्रुतादिषु ॥ अविस्मृतिः श्रीधरपादपद्मयोर्गुणानुवादश्रवणादिभिर्हरेः ॥ ५३ ॥

पवित्र वाणीमें रमणकरते हैं, जिस वाणीमें अच्युत भगवान्का वर्णन है ॥ ५० ॥ जिस वाणीमें श्लोक श्लोक विषे उत्तम पदरचना नहीं, केवल हरियश और हरिनामहीका वर्णन है वह वाणी प्राणियोंके पापोंके समूहोंको नाश करनेवाली है, उस वाणीको निर्मल चित्तवाले सब सुनते हैं, गाते हैं और कहतेहैं ॥ ५१ ॥ ब्रह्मका प्रकाश करनेवाला निर्मल ज्ञान भी जो अच्युत भगवान्के भावसे रहित है वह किसी प्रकार शोभित नहीं होता, उत्तम कर्म भी ईश्वरके अर्थ विना अमंगल रूप है सो किसी प्रकार शोभित नहीं होसक्ता ॥ ५२ ॥ वर्णाश्रमके आचार, तप, वेदाध्ययन आदिमें बडे परिश्रमसे केवल यश और ऐश्वर्य प्राप्त होताहै, परन्तु हरिके गुणका कथन और श्रवणादि करनेसे श्रीधर भगवान्के चरणकमलका नित्यप्रति

स्मरण होता है ॥ ५३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रके चरणारविन्दका स्मरण सदा अमंगलका हरनेवाला, मंगलका विस्तार करनेवाला और अंतःकरणको शुद्ध करताहै, परमात्मामें स्नेह बढाता है और ज्ञान विज्ञान सहित वैराग्यको उपजाताहै ॥५४॥ हे द्विजोत्तम ! आप बडे भाग्यवान् हो, जो अखिल लोकोंके आत्मा भगवान् सर्वोत्तम, सर्वान्तर्यामी सर्वहितकारी नारायण देवको निरन्तर हृदयमें धारण करके सदा अखण्ड भावसे भजते रहतेहो ॥५५॥ जब कि, राजा परीक्षित् अन्न पानी त्यागकर गंगाके किनारे जा बैठे, उससमय बडे २ ऋषीश्वर मुनीश्वर श्रीमद्भागवत सुननेको उस सभामें

अविस्मृतिः कृष्णपदारविंदयोः क्षिणोत्यभद्राणि शमं तनोति च॥ सत्त्वस्य शुद्धिं परमात्मभक्तिं ज्ञानं च विज्ञानविरागयुक्तम् ॥ ५४ ॥ यूयं द्विजाग्र्या बत भूरिभागा यच्छश्वदात्मन्यखिलात्मभूतम् ॥ नारायणं देवमदेवमीशमजस्रभावा भजताऽऽविवेश्य॥५५॥ अहं च संस्मारित आत्मतत्त्वं श्रुतं पुरा मे परमर्षिवक्त्रात् ॥ प्रायोपवेशे नृपतेः परीक्षितः सदस्यृषीणां महतां च शृण्वताम् ॥५६॥ एतद्वः कथितं विप्राः कथनीयोरुकर्मणः ॥ माहात्म्यं वासुदेवस्य सर्वाशुभविनाशनम्॥ ५७ ॥ य एवं श्रावयेन्नित्यं यामं क्षणमनन्यधीः ॥ श्रद्धावान्योऽनुशृणुयात्पुनात्यात्मानमेव सः ॥ ५८ ॥

विद्यमान थे, वहाँ श्रीशुकदेवजीके मुखसे पहिले मैंने जो कुछ सुनाथा वह आत्मतत्त्वका ज्ञान मुझको आपने स्मरण कराया, यह आपने बडी कृपादृष्टि की ॥ ५६ ॥ हे विप्रो ! जिनके सब कर्म और चरित्र वर्णन करनेके योग्य हैं उन वासुदेव भगवान्का कीर्त्तन और माहात्म्य सब अशुभोंका विनाश करनेवाला है सो मैंने आप लोगोंके सन्मुख वर्णन किया ❋ ॥ ५७ ॥ जो कोई पुरुष अनन्यबुद्धि होकर नित्य

❋ दृष्टान्त–परन्तु ऐसी कथा नहीं सुननी चाहिये, जसी कथा एक पण्डितजीने कही और बुढिया स्त्रीने सुनी एक पण्डित किसी ठाकुरद्वारेमें कथा कहते थे और एक बुढियाभी कथा सुननेको जाया करती थी और वहाँ बैठकर बहुत रोती, पण्डितजीने समझा कि, यह बुढिया बडी प्रेमिन है, कुछ अधिक दक्षिणा चढावेगी, जब कथा सम्पूर्ण होनेका दिन आया तो बुढिया नहीं आई पण्डितजीने कथामें कुछ विलम्बभी किया बुढिया तोभी न आई अब कथा पूरी हो चुकी, पण्डीतजीने जाना कि बुढियाको कुछ होगया नहीं तो बुढिया अवश्य आती, दूसरे दिन पण्डितजीने कहा कि, बुढियाके घरको चलें कुछ दक्षिणा प्राप्त होजायगी, यह विचार उसके द्वारेपर पहुँचे और जाकर पुकारा, बुढिया चरखा कातरहीथी बोली पण्डितजी ! आओ बैठ जाओ कैसे कृपा करी ? पण्डितजी बोले बुढिया कैसे हो रही है ? कल कथाभी समाप्त होगई और तू न आई तू तो बडी प्रेमिनथी फिर न आनेका क्या कारण ? तू तो घटोंतक कथामें बैठी रोये करथी ? बुढिया बोली क्या कथाको सुनकर थोडेही रोतीथी, पण्डितजी बोले कि, फिर क्यों रोतीथी ? बुढिया बोली कि जसा तुम्हारी पोथी बांधनेका वस्त्र है ऐसाही मेरी लल्ली मोहिनीके लालाका पाजामाथा सो उसको देखतेही मोहिनीके लाला मुझको याद आ जाते थे इसलिये रोतीथी, पण्डितजी सुनतेही सुन्न होगये और उठकर सीधे अपने घरको चले गये।

एकपहर, वा एकक्षण इस माहात्म्यको सुनै अथवा जो कोई श्रद्धापूर्वक इसको सुनावै, वह प्राणी अपने आपको पवित्र करताहै ॥ ५८ ॥ जो कोई पुरुष एकादशी वा द्वादशीके दिन इस महापुराण भागवतको सुने उसकी आयुर्बल अधिक होतीहै और जो कोई निर्जलव्रत धारण करके एकाग्र चित्त हो इसका पाठ करै वह सब पापोंसे छूटकर निष्पाप होजाता है ॥ ५९ ॥ पुष्कर, मथुरा, द्वारकामें वास करके एकाग्रचित्त हो जो इस संहिताको पढैगा वह सब भयादिकोंसे छूट जायगा ॥ ६० ॥ जो कोई इस महापुराण संहिताको सुनता है, कीर्त्तन करता है, उसको देवता, मुनि, सिद्ध, पितर, मनुष्य और राजालोग, यह सब मनोवाँछित मनोरथको देतेहैं ॥ ६१ ॥ द्विजवर्णोंको, ऋग्वेद, यजुर्वेद,

द्वादश्यामेकादश्यां वा शृण्वन्नायुष्यवान्भवेत् ॥ पठत्यनश्नन्प्रयतस्ततो भवत्यपातकी ॥ ५९ ॥ पुष्करे मथुरायां च द्वारवत्यां यतात्मवान् ॥ उपोष्य संहितामेतां पठित्वा मुच्यते भयात् ॥ ६० ॥ देवता मुनयः सिद्धाः पितरो मनवो नृपाः ॥ यच्छंति कामान्गृणतः शृण्वतो यत्र कीर्तनात् ॥ ६१ ॥ ऋचो यजूंषि सामानि द्विजोधीत्यानुविंदते ॥ मधुकुल्या घृतकुल्याः पयःकुल्याश्च तत्फलम् ॥ ६२ ॥ पुराणसंहितामेतामधीत्य प्रयतो द्विजाः ॥ प्रोक्तं भगवतो यत्तु तत्पदं परमं व्रजेत् ॥ ६३ ॥ विप्रोऽधीत्याप्नुयात्प्रज्ञां राजन्योदधिमेखलाम् ॥ वैश्यो निधिपतित्वं च शूद्रः शुध्येत पातकात् ॥ ६४ ॥ कलिमलसंहतिकालनोऽखिलेशो हरिरितरत्र न गीयते ह्यभीक्ष्णम् ॥ इह तु पुनर्भगवानशेषमूर्तिः परिपठितोऽनुपदं कथाप्रसंगैः ॥ ६५ ॥

सामवेदके पढ़नेसे जो शहतकी नदी, घृतकी नदी, दूधकी नदीके पानरूपी फल प्राप्त होता है, सो सब फल इस महापुराण संहिताके पढ़नेसे होताहै ॥ ६२ ॥ हे द्विजोत्तम ! जो पुरुष पवित्र होकर इस महापुराण संहिताको पढ़ते हैं, वह भगवान् वासुदेवके परमपदको प्राप्त होते हैं ॥ ६३ ॥ इस महापुराणसंहिताको ब्राह्मण पढ़कर उत्तम बुद्धिको प्राप्त होते हैं, क्षत्रिय पढै तो उदय अस्ततक सर्वत्र भूमण्डलका राजा हो, वैश्य पढै तो निधिपति हो और शूद्र पढै तो सब पापोंसे छूटजाय ॥ ६४ ॥ कलिकालके मलके समूहोंका विध्वंस करनेवाले अखिलैश्वर्य वासुदेव भगवान् इसप्रकार और दूसरे शास्त्रोंमें वारम्वार नहीं गायेगये और इस पुराणमें तो कथाओंके प्रसंग

प्रसंगमें पद पदके विषे अशेष मूर्त्ति भगवान्हीके चरित्र गायेगये हैं, इसीसे इस पुराणका नाम महापुराण है ॥ ६५ ॥ जगत्की, उत्पत्ति, पालन, संहार करनेवाली जिनकी शक्ति है और ब्रह्मा इन्द्र शिवादिक देवताओंको जिनकी स्तुति दुर्लभ है, ऐसे अजन्मा अनंत आत्मतत्त्व अच्युत भगवान्को नमस्कारहै ॥ ६६ ॥ वृद्धिको प्राप्त हुई प्रकृति आदि शक्तियोंसे जिसने अपने स्वरूप स्थावर जंगम उत्पन्न कियेहैं ऐसे सबमें व्यापक देवताओंमें श्रेष्ठ, अनादि ज्ञानमात्र स्वरूप भगवान्को मैं वारम्वार प्रणाम करता हूं ॥ ६७ ॥ अपने आत्मसुखसेही सम्पूर्ण चित्त होनेसे अन्य पदार्थोंमें भाव न रखनेवाले कि, जिन्होंने अपना मन नारायणकी सुन्दर लीलाओंमें आकर्षित होजानेसे नारायणके तत्त्वका प्रकाशक यह पुराण संसारके उपकारके

तमहमजमनंतमात्मतत्त्वं जगदुदयस्थितिसंयमात्मशक्तिम् ॥ द्युपतिभिरजशक्रशंकराद्यैर्दुरवसितस्तवमच्युतं नतोऽस्मि॥६६॥ उपचितनवशक्तिभिः स्व आत्मन्युपरचितस्थिरजंगमालयाय ॥भगवत उपलब्धिमात्रधाम्ने सुरऋषभाय नमः सनातनाय ॥ ६७ ॥ स्वसुखनिभृतचेतास्तद्व्युदस्तन्यभावोऽप्यजितरुचिरलीलाकृष्टसारस्तदीयम् ॥ व्यतनुत कृपया यस्तत्त्वदीपं पुराणं तमखिलवृजिनघ्नं व्याससूनुं नतोऽस्मि॥६८॥ इति श्रीमद्भा०म० द्वादश० द्वादशस्कन्धार्थसंग्रहो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ सूत उवाच ॥ यं ब्रह्मा वरुणेंद्ररुद्रमरुतः स्तुन्वंति दिव्यैः स्तवैर्वेदैः सांगपदक्रमोपनिषदैर्गायंति यं सामगाः ॥ ध्यानावस्थिततद्गतेन मनसा पश्यंति यं योगिनो यस्यांतं न विदुः सुरासुरगणा देवाय तस्मै नमः ॥ १ ॥

लिये अनुग्रह करके प्रगट किया है, उन सब जगतके पाप दूर करनेवाले व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी महाराजको प्रणाम करता हूं ॥ ६८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशस्कंधार्थनिरूपणं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ दोहा—इस तेरह अध्यायमें, पूरण होत पुराण । संख्या सकल पुराणकी, वरणौ सहित प्रणाम ॥ १ ॥ सूतजी बोले कि, ब्रह्मा, वरुण, इन्द्र और मरुतदेवता दिव्य स्तोत्रोंसे जिन भगवान्की स्तुति करते हैं और सांगोपांग पदक्रम उपनिषद् सहित वेदोंसे सामवेदके गानेवाले जिनका गान किया करतेहैं और ध्यानमें स्थित होकर मन लगाय योगीजन जिनको देखा करते हैं, देवता; असुरगण जिनका आदि अन्त नहीं जानसक्ते ऐसे परमदेवको वारम्वार मेरा नमस्कार है ॥ १ ॥

पीठपर भ्रमते श्रेष्ठ मन्दराचलकी शिलाओंके अग्रसे गात्र खुजानेके समान निद्राका अनुभव करते कच्छपरूप भगवान्के श्वासोंकी पवन तुम सबोंकी रक्षा करो, जिस पवन संस्कारके लेश अनुवर्तनके वशसे समुद्रके क्षोभके मिसकरके निरंतर आना जाना बन्द नहीं होता, नित्य घटता बढता रहताहै आजतक विश्राम नहीं लेता, वह तुम्हारी रक्षा करो * ॥ २ ॥ पुराणोंकी संख्याका निरूपण और श्रीभागवतका आश्रय प्रयोजन, दान और दानका माहात्म्य और पाठादिकोंका माहात्म्य अब सावधान होकर हमसे सुनिये ॥३॥ ब्रह्मपुराणके श्लोकोंकी संख्या दशसहस्र १००००है पद्मपुराणके श्लोकोंकी संख्या पचपनसहस्र ५५०००है, विष्णुपुराणके श्लोकोंकी संख्या तेईस सहस्र २३००० है, शिवपुराणके श्लोकोंकी संख्या चौवीस

**पृष्ठे भ्राम्यदमंदमंदरगिरिग्रावाग्रकंडूयनान्निद्रालोः कमठाकृतेर्भगवतः श्वासानिलाः पांतु वः ॥ यत्संस्कारकलानुवर्तनवशाद्वेलानिभेनांभसां यातायातमतंद्रितं जलनिधेर्नाद्यापि विश्राम्यति ॥२॥ पुराणसंख्यासंभूतिमस्य वाच्यप्रयोजने॥ दानं दानस्य माहात्म्यं पाठादेश्च निबोधत ॥ ३ ॥ ब्राह्मं दशसहस्राणि पाद्मं पंचोनषष्टि च ॥ श्रीवैष्णवं त्रयोविंशच्चतुर्विंशति शैवकम् ॥ ४ ॥ दशाष्टौ श्रीभागवतं नारदं पंचविंशति ॥ मार्कंडं नव वाह्नं तु दशपंचचतुःशतम् ॥ ५ ॥ चतुर्दश भविष्यं स्यात्तथा पंचशतानि च ॥ दशाष्टौ ब्रह्मवैवर्तं लिंगमेकादशैव तु ॥ ६ ॥**

सहस्र२४०००है॥४॥श्रीमद्भागवतके श्लोकोंकी संख्या अठारह सहस्र १८०००है,नारदपुराणके श्लोकोंकी संख्या पचीस सहस्र २५०००है,मार्कण्डेय पुराणके श्लोकोंकी संख्या नव सहस्र९०००है,अग्निपुराणके श्लोकोंकी संख्या पन्द्रह सहस्र चरसौ१५४००है, ॥५॥ भविष्यपुराणके श्लोकोंकी संख्या चौदह सहस्र पाँचसौ१४५००है,ब्रह्मवैवर्तपुराणकेश्लोकोंकी संख्या अठारहसहस्र१८०००है,लिंगपुराणके श्लोकोंकी संख्या ग्यारहसहस्र११०००है६

* शंका—श्रीमद्भागवतकी समाप्तिमें सूतजीने अपने गुरुको और सब देवताओंको, ब्रह्मा, विष्णु भगवान्के सब अवतारोंको, इन सबको त्यागकर कच्छप भगवान्को नमस्कार क्यों किया ?

उत्तर—कच्छप भगवान्की कृपासे समुद्रको मथकर देवतालोगोंने अमृत पाया अमृत पाकर देवताओंका मनोरथ सिद्ध हुवा तैसे सूतजी कूर्मका स्मरण करके समुद्ररूप भागवतके पार उतरगये,इसलिये सूतजीने अपने नेत्रोंसे प्रेमके आँसू बहाय सबको त्यागकर कूर्मभगवान्को नमस्कार किया और भगवान्के अवतारोंमें कुछ भेद नहीं समझा ।

वीराहपुराणके श्लोकोंकी संख्या चौवीससहस्र २४००० है, स्कंन्दपुराणके श्लोकोंकी संख्या इक्यासी सहस्र एकसौ ८११०० है, वामनपुराणके श्लोकोंकी संख्या दशसहस्र १०००० है॥७॥ कूर्मपुराणके श्लोकोंकी संख्या सत्रहसहस्र १७०० है, मत्स्यपुराणके श्लोकोंकी संख्याचौदहसहस्र १४००० है, गरुड़पुराणके श्लोकोंकी संख्या उन्नीससहस्र १९००० है ब्रह्मांण्डपुराणके श्लोकोंकी संख्या बारहसहस्र १२००० है ॥८॥ इसप्रकारअठारहपुराणके श्लोकोंकी संख्याका प्रमाण—समाहार चारलाख४००००० श्लोकका है,यह प्रमाण कवीश्वरोंने कहाहै,जिसमें भागवत अठारह सहस्र १८००० है॥९॥अपनी नाभिकमलमें विराजेहुए संसारमें भयभीत ब्रह्माजीको यह भगवत पुराण भगवान्‌ने सुनायाथा॥१०॥इस श्रीमद्भागवत महापुराणके आदि मध्य और

चतुर्विंशति वाराहमेकाशीतिसहस्रकम् ॥ स्कांदं शतं तथा चैकं वामनं दश कीर्तितम् ॥ ७ ॥ कौर्मं सप्तदशाख्यातं मात्स्यं तत्तु चतुर्दश ॥ एकोनविंशत्सौपर्णं ब्रह्मांडं द्वादशैव तु ॥ ८ ॥ एवं पुराणसंदोहश्चतुर्लक्ष उदाहृतः ॥ तत्राष्टादशसाहस्रं श्रीभागवतमिष्यते ॥९॥ इदं भगवता पूर्वं ब्रह्मणे नाभिपंकजे ॥ स्थिताय भवभीताय कारुण्यात्संप्रकाशितम् ॥ १० ॥ आदिमध्यावसानेषु वैराग्याख्यानसंयुतम् ॥ हरिलीलाकथाव्रातामृतानंदितसत्सुरम् ॥ ११ ॥ सर्ववेदांतसारं यद्ब्रह्मात्मैकत्वलक्षणम् ॥ वस्त्वद्वितीयं तन्निष्ठं कैवल्यैकप्रयोजनम् ॥ १२॥ प्रौष्ठपद्यां पौर्णमास्यां हेमसिंहसमन्वितम् ॥ ददाति यो भागवतं स याति परमां गतिम् ॥ १३ ॥ राजंते तावदन्यानि पुराणानि सतां गणे ॥ यावद्भागवतं नैव श्रूयतेऽमृतसागरः ॥ १४ ॥

अन्तमें संपूर्ण वैराग्यकेही उपाख्यान कहेहैं इसपुराणने हारिकी लीला और कथाओंके समूह अमृतसे साधुओंको और देवताओंको आनन्द कर रक्खाहै, ऐसा आनंददायक और अघ ओघ घायक यह श्रीमद्भागवत पुराणही है ॥११॥ सम्पूर्ण वेदान्तका सारभूत, ईश्वर जीवकी एकताको दर्शानेवाला जो यह अद्वितीय पदार्थ(परब्रह्म)है सो इस महापुराणका विषय है और मुख्य प्रयोजन इस महापुराणका केवल कैवल्य अर्थात् मोक्ष है॥१२॥ भादोंसुदी पूर्णमासीके दिन सोनेके सिंहासन सहित जो मनुष्य इस महापुराण श्रीमद्भागवतका दान करै वह परमोत्तम गतिको पाताहै॥१३॥उसी समयतक और दूसरे पुराण महात्मा पुरुषोंकी मण्डलीमें शोभा पातेहैं, जिस समयतक अमृतके समुद्ररूप यह श्रीमद्भागवत महापुराण सुननेमें नहीं आता॥१४॥

सब उपनिषद् और वेदान्तका सार श्रीमद्भागवतको माना है इसलिये इस पुराणके अमृतरससे जो प्राणी तृप्त होरहेहैं उनकी प्रीति कभी और ठौर नहीं होती ॥ १५ ॥ जैसे नदियोंमें गंगा श्रेष्ठ मानी हैं देवताओंमें अच्युत भगवान् सर्व सुखदानी हैं वैष्णवोंमें महादेव परमज्ञानी हैं ऐसे पुराणोंमें श्रीमद्भागवत बखानी है ॥ १६ ॥ हे ब्राह्मणो ! जैसे सम्पूर्ण क्षेत्रोंमें परमोत्तम काशी है ऐसेही सब पुराणोंमें अत्युत्तम "श्रीमद्भागवत" पुराण है ॥ १७ ॥ परमहंसोंका परमप्रिय निर्मल और श्रेष्ठ ज्ञान जिसमें गायाहै और निर्दोष परब्रह्मका निरूपण करके दरशायाहै, भक्ति, ज्ञान, वैराग्यको एकत्र करके भगवत्तत्त्वको जिसमें झलकायाहै ऐसे श्रीमद्भागवत पुराणको जो कोई भक्तजन भक्तिसे सुने, वा पढै और हित

सर्ववेदांतसारं हि श्रीभागवतमिष्यते ॥ तद्रसामृततृप्तस्य नान्यत्र स्याद्रतिः क्वचित् ॥ १५ ॥ निम्नगानां यथा गंगा देवानामच्युतो यथा ॥ वैष्णवानां यथा शंभुः पुराणानामिदं तथा ॥ १६ ॥ क्षेत्राणां चैव सर्वेषां यथा काशी ह्यनुत्तमा ॥ तथा पुराणव्रातानां श्रीमद्भागवतं द्विजाः ॥ १७ ॥ श्रीमद्भागवतं पुराणममलं यद्वैष्णवानां प्रियं यस्मिन्पारमहंस्यमेकममलं ज्ञानं परं गीयते ॥ तत्र ज्ञानविरागभक्तिसहितं नैष्कर्म्यमाविष्कृतं तच्छृण्वन्विपठन्विचारणपरो भक्त्या विमुच्येन्नरः ॥ १८ ॥ कस्मै येन विभासितोऽयमतुलो ज्ञानप्रदीपः पुरा तद्रूपेण च नारदाय मुनये कृष्णाय तद्रूपिणा ॥ योगींद्राय तदात्मनाऽथ भगवद्राताय कारुण्यतस्तच्छुद्धं विमलं विशोकममृतं सत्यं परं धीमहि ॥ १९ ॥

चित्तसे विचारे, वह इस संसारसागरसे पार उतरकर परमधामको जाताहै ॥ १८ ॥ प्रथम विष्णु भगवान्ने इस अतुल श्रीमद्भागवतरूप ज्ञान दीपकको करुणा करके ब्रह्माजीके सन्मुख प्रकाशित किया, ब्रह्माजीने ब्रह्मरूप धारण करके नारदजीके आगे प्रकाशित किया, फिर नारदरूप होकर व्यासजीके निकट प्रकाशित किया, फिर वेदव्यासरूपसे परमयोगेश्वर श्रीशुकदेवजीके समीप प्रकाशित किया; अन्तमें श्रीशुकदेव रूप धरकर करुणानिधान भगवान्ने करुणा करके विष्णुरात राजा परीक्षित्के सामने प्रकाशित किया। उन शुद्ध सत्त्व निर्मल, सदा आनन्दमय निरुपाधि

सर्वोत्तम, मोक्षरूप परब्रह्म वासुदेव भगवान्का हम ध्यान करतेहैं ॥ १९ ॥ सर्वसाक्षी वासुदेव भगवान्ने जो अनुग्रह करके यह श्रीमद्भागवतपुराण संसारसे मुक्ति पानेवाले ब्रह्माजीके आगे वर्णन किया उन विष्णुभगवान्को वारम्वार नमस्कार करताहूं ॥ २० ॥ जिन्होंने संसाररूप सर्पसे डसे हुए विष्णुरात राजा परीक्षित्को छुटाया, उन ब्रह्मरूप योगिराज श्रीशुकदेवजीको मैं वारम्वार नमस्कार करताहूं ॥ २१ ॥ हे योगेश! हे प्रभो! जिसप्रकार जन्म जन्मान्तरमें आपके चरणकमल कोमल अमलकी भक्ति होय ऐसा कोई उपाय करो, क्योंकि हमारे ऊपर

नमस्तस्मै भगवते वासुदेवाय साक्षिणे ॥ य इदं कृपया कस्मै व्याचचक्षे मुमुक्षवे ॥२०॥ योगींद्राय नमस्तस्मै शुकाय ब्रह्मरूपिणे ॥ संसारसर्पदष्टं यो विष्णुरातममूमुचत् ॥ २१ ॥ भवेभवे यथा भक्तिः पादयोस्तव जायते ॥ तथा कुरुष्व देवेश नाथस्त्वं नो यतः प्रभो ॥ २२ ॥ नामसंकीर्तनं यस्य सर्वपापप्रणाशनम् ॥ प्रणामो दुःखशमनस्तं नमामि हरिं परम् ॥ २३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां पारमहंस्यां संहितायां वैयासिक्यां द्वादशस्कंधे पुराणसंख्यादानमाहात्म्यादिवर्णनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ हरिः ॐ ॥

छ ॥

समाप्तोऽयं श्रीमद्भागवतस्य द्वादशस्कन्धः ॥ १२ ॥

दया करने और कष्ट हरनेवाले आपही नाथ हो ॥२२॥ जिन श्रीकृष्णभगवान्के नामका संकीर्त्तन सब पापोंका नाशक है और जिनको नमस्कार करनेसे सम्पूर्ण विघ्नोंकी शान्ति होजाती है, उन सर्वोत्तम सर्वान्तर्यामी भगवान्को हम वारम्वार नमस्कार करतेहैं ॥२३॥ इति श्रीभागवते महापुराणे अष्टादशसाहस्र्यां संहितायां शालिग्रामकृतभाषाटीकायां द्वादशकन्धे पुराणसंख्यादानमाहात्म्यवर्णनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

दोहा—व्यासपुत्र शुकदेवको, विनवत वारम्वार। जिनकी कृपाकटाक्षसे, मिटत अनेक विकार ॥ १ ॥
संपूरण भई भागवत, गुरुप्रसादसे आज। पढ़े सुनेते जासुके, सिद्ध होत सब काज ॥ २ ॥
हरिलीलामृत जानिकै, जहँ तहँ किय विस्तार। तामें दोष न दीजिये, सज्जन सकल उदार ॥ ३ ॥
यदपि मूल भर रचनको, निजमन किया विचार। वर्णत वर्णत बढ़गयो, कृष्णचरित्र अपार ॥ ४ ॥
होत न चितमें तृप्तता, निशिदिन यही विचार। बढे कृष्ण लीला अधिक, मुद मंगल दातार॥ ५ ॥
शशिशशिधरमुख रस धरणि, सम्वत विक्रम व्याप्त। ज्येष्ठ शुक्ल द्वितिको भयो, भागवत ग्रन्थसमाप्त॥ ६ ॥
श्रीकृष्णदासात्मज, खेमराजनिधिराज। छाय रह्यो जिनको सुयश, देश देशमें आज ॥ ७ ॥
वैश्यवंशमें जन्म ले, रविसम कियो प्रकाश। वास बंबईमें करत, पूजत जन मन आश ॥ ८ ॥
जिन जिन ग्रन्थनको कभी, नाम सुनो नहिं कान। मुद्रित करिकरि ग्रन्थ सो, निशिदिन करत प्रदान ॥९॥
पुत्र पौत्र परपौत्र हों, बढ़ै अधिक परिवार। माँगत शालिग्राम यह, 'हरिसों वर हर वार ॥१०॥
मैं अजान जानत नहीं, गद्यपद्यकी सार। पण्डितजन निजजान मोहिं, लीजो सकल सुधार ॥११॥



इदं पुस्तकं क्षेमराज-श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां (खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटालैन) स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम) मुद्रणालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम्। संवत् १९७०, शके १८३५.

॥ इति श्रीमद्भागवते भाषाटीकायुते द्वादशस्कन्धसमाप्तिः ॥

इति श्रीमद्भागवतं भाषाटीकासमेतं समाप्तम् ।